प्राप्त रामोपख्यान वाल्मीकि रामायण पर ही आधृत प्रतीत होता है। महाभारत में वाल्मीकि रामायण के युद्धकाण्ड (८१.२८) के श्लोक का अक्षरशः उल्लेख है[1]। इससे वाल्मीकि रामायण की महाभारत से प्राचीनता प्रमाणित होती है। महाभारत के खिलभाग हरिवंशपुराण में रामायण महाकाव्य को लक्षित करके नाटक रचने का उल्लेख मिलता है-

**रामायणं महाकाव्यमुद्दिश्य नाटकं कृतम्[2] ।**

इसके अतिरिक्त स्कन्दमहापुराण में 'रामायण माहात्म्य' पद्मपुराण के पातालखण्ड में 'रामकथा' अग्निपुराण का 'रामायणसार' गरुड़पुराण के पूर्वखण्ड में 'रामायणसार' का वर्णन भागवतपुराण तथा बृहद् धर्मपुराण में रामविषयक आख्यान, आदिकवि वाल्मीकि रचित रामायण से आविर्भूत हुए हैं। परवर्ती संस्कृत साहित्य में रचित अनेक काव्य, नाटक, चम्पू तथा गद्य का मूलोत्स रामायण ही है। हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओं यथा मलयालम, तमिल, कन्नड़ तथा तेलुगु इत्यादि भाषाओं में रचित रामायणों का आधार यही रामायण रही है। बौद्ध जातकों तथा जैन पुराणों में रामकथा किञ्चिद् तोड़-मरोड़कर लिखी गयी है। परन्तु यह कार्य भी वाल्मीकि रामायण के बिना अशक्य था।

## उपजीव्य काव्य रामायण का महत्त्व

वाल्मीकिकृत रामायण एक लोकप्रिय काव्य रहा है। इसकी कथा जन-मानस में सञ्चरित होती रही है। मर्यादा पुरुषोत्तम राम ईश्वर के अवतार हैं, ऐसे राम का चरित्र निश्चय ही सर्वमङ्गलकारी है। यह सनातन काव्य बीज[3] होने से परवर्ती काव्यों का उपजीव्य है। इसके अतिरिक्त रामायण एक ऐतिहासिक् (इतिहाससञ्ज्ञक) ग्रन्थ होने से वेदों के उपबृंहण में सहायक है[4]। राम-रावण का युद्ध वेद में वर्णित इन्द्र तथा वृत्र के सङ्ग्राम का स्वरूप माना जा सकता है। रामायण ने अपने को वेदों का उपबृंहण करने वाला बतलाया है-

**स तु मेधाविनौ दृष्ट्वा वेदेषु परिनिष्ठतौ।**
**वेदोपबृंहणार्थाय तावग्राहयत प्रभुः।।[5]**

---

१. अपि चायं पुरा गीतः श्लोको वाल्मीकिना भुवि। न हन्तव्याः स्त्रियश्चेति यद् ब्रवीषि प्लवङ्गम।। पीडाकरममित्राणां यत्स्यात्कर्तव्यमेव च।। (**महाभारत**, उद्योगपर्व १४३.६७-६८)

२. **हरिवंशपुराण**, विष्णुपर्व ९३.६

३. काव्यबीजं सनातनम् (**बृहद्धर्मपुराण** पूर्वखण्ड ३०.४७)

४. इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्। (**महाभारत** आदिपर्व १।२६७)

५. **रामायण**-बालकाण्ड ४.६

अतः रामायण पुराणों की भाँति वेदों का पद-पद पर उपबृंहण करती है, यह रामायण के अन्तर्गत वर्णित तथ्यों से सर्वथा प्रमाणित किया जा सकता है। रामायण का महत्त्व एक शास्त्रीय ग्रंथ के रूप में भी अङ्गीकार किया जा सकता है। कथाओं के मध्य-मध्य में धर्मशास्त्रीय, नीतिशास्त्रीय तथा राजनीतिकविषयक श्लोक आये हैं, जिनमें शास्त्रीयता दृष्टिगत होती है। बालकाण्ड में विश्वामित्र के साथ रहने वाले साधु पितृ-देवताओं का तर्पण करके अग्निहोत्र करने के पश्चात् अमृत के समान हविष्य का भक्षण करते थे[१]। संध्या करने के लिए विश्वामित्र राम को प्रेरित करते हैं। रामायण में अनेक स्थलों पर सन्ध्या तथा हवन करने का उल्लेख प्राप्त होता है[२]। देवमन्दिरों में पूजन तथा ध्वज फहराने का वर्णन रामायण में प्राप्त होता हैं धर्मशास्त्रीय ग्रन्थों में वर्णित पञ्चयज्ञ तथा वैश्वदेव बलि का उल्लेख रामायण में मिलता है[३]। किष्किन्धाकाण्ड के एक श्लोक में राजा, ब्राह्मण तथा गाय को मारने वाला व्यक्ति नरकगामी होता है ऐसा उल्लेख प्राप्त होता है[४]। अयोध्याकाण्ड मे राम का वचन स्मरणीय है जिसमें पितृगण अनेक पुत्रों की इच्छा तभी करते हैं जब उनमें से कोई गया तीर्थ जाकर पिण्डदान करे-

**एष्टव्या बहवः पुत्रा गुणवन्तो बहुश्रुताः।**
**तेषां वै समवेतानामपि कश्चिद् गयां व्रजेत्।।**[५]

अनेक पुराणों में प्राप्त किञ्चित्परिवर्तन के साथ यह श्लोक पितृगाथा के नाम प्रसिद्ध है[६]। वैदिक यज्ञीय सामग्रियों का वर्णन रामायण में मिलता है-यथा-आज्य, हवि, पुरोडाश, कुश तथा खादिरयूप[७]। यज्ञों में विहित दक्षिणा का प्रचलन रामायणकाल में भी था[८]। यज्ञीय पशुबलि का भी उल्लेख रामायण में प्राप्त हो जाता है[९]। इस प्रकार वैदिक धर्म की जानकारी हेतु वाल्मीकि रामायण का महत्त्व अक्षुण्ण है जो काव्य के रूप में शास्त्र की पिपासा को शान्त करता हुआ देखा जाता है।

वाल्मीकि रामायण का दार्शनिक दृष्टि से भी महत्त्व कम नहीं है। उपनिषद् की विशाल वेदान्त-परम्परा के बीज रामायण में यत्र तत्र उपन्यस्त हैं। जो व्यक्ति शुभ अथवा

---

१. ततःस्नात्वा यथान्यायं सन्तर्प्य पितृदेवताः।
हुत्वा चैवाग्निहोत्राणि प्राश्य चामृतवद्धविः।। (**रामायण** बालकाण्ड ३५.८-९)

२. **रामायण** १.२३.२, २.६.५-६, २.८७.१६, ३.६८.२९-३०, ५.१४.४६, ६.५.२३

३. **रामायण**-अयोध्याकाण्ड ५६.३१, ६.११-३

४. राजहा, ब्रह्महा गोघ्नः सर्वे निरयगामिनः। (**रामायण** किष्किन्धाकाण्ड १७.३६)

५. **रामायण**-अयोध्याकाण्ड १०७.१३

६. **वायुमहापुराण** १०५.८-१०

७. **रामायण**-अयोध्याकाण्ड ६१.१७

८. वही-अयोध्याकाण्ड ७५.२६

९. वही - अरण्यकाण्ड - ५६.७, युद्धकाण्ड १११.११७

अशुभ जिन कर्मों का आचरण करता है उन कर्मों के अनुसार उसे फल की प्राप्ति होती है[1]। मनुष्यों का चित्त सर्वथा अनित्य है। पापकर्म का फल अवश्य मिलता है[2] इत्यादि धार्मिक तथा दार्शनिक तथ्यों का रामायण में पदे-पदे उल्लेख है। वाल्मीकि के राम विग्रहवान् धर्म हैं- "रामो विग्रहवान् धर्मः।"[3] इस प्रकार धार्मिक दृष्टि से रामायण एक सफल रचना है। आज भी प्रत्येक हिन्दू इस ग्रन्थ को धार्मिक ग्रन्थ मानकर पाठ करता है। वास्तव में इतिहास-पुराण को भी पञ्चम वेद की संज्ञा प्राप्त है-

"इतिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदः।"[4]

अतः रामायण पञ्चम वेद का एक अवयव है जिसे सामाजिक मान्यता तथा लोकप्रियता मिली है। "वेदोऽखिलो धर्ममूलम्"[5] इस कथन के अनुसार वेदस्वरूप रामायण भी धर्म का मूल है। रामायण नीतिशास्त्र तथा राजनीति की दृष्टि से भी अपनी महत्ता का ख्यापन करती है। रामायण के पात्रों का समालोचन करने से सामाजिक इतिकर्तव्यता का बोध होता है। राम अपने पिता के वचनों की रक्षा हेतु राज्यसिंहासन का परित्याग करके चौदह वर्ष का वनवास स्वीकार कर लेते हैं। यह पिता की आज्ञा पालन का उदात्त रूप है। वे कहते हैं कि पिता की सेवा तथा उनकी आज्ञा का पालन ही परम धर्माचरण है-

न ह्यतो धर्मचरणं किञ्चिदस्ति महत्तरम्।
यथा पितरि शुश्रूषा तस्य वा वचनक्रिया।।[6]

वाल्मीकि ने राम के जीवन को इतना उदात्त चित्रित किया है कि इससे बढ़कर और कोई आदर्श नहीं हो सकता। राम कभी दो तरह की बातें नहीं करते-"रामो द्विर्नाभिभाषते।"[7] राम की पत्नी सीता भी पतिव्रता हैं। वे राम के साथ ही जाना चाहती हैं। घोर जंगल में पति के साथ कष्ट उठाना उन्हें प्रिय है। भ्राता लक्ष्मण भी एक आदर्श भाई की भूमिका रामायण में वहन करते हैं। जंगल में ठोकर खाकर अपने बड़े भाई राम की सेवा करना ही उनका धर्म है। लक्ष्मण में भाई के आदर्श के साथ-साथ एक देवर का परम आदर्श विद्यमान है। सीता के नित्य पादों का ही वन्दन करने के कारण लक्ष्मण केवल नूपुर पहचानते हैं। पैरों के अतिरिक्त सीता के अन्य अङ्गों का देवर लक्ष्मण ने दर्शन ही नहीं किया है। अतः केयूर और कुण्डल उन्हें ज्ञात नहीं हैं-

---

१. वही-अयोध्याकाण्ड ६३.६
२. वही-अयोध्याकाण्ड ४.२७, युद्धकाण्ड १११.२५
३. वही-अरण्यकाण्ड ३७.१३
४. छान्दोग्योपनिषद् ७.१.२
५. मनुस्मृति २.६
६. रामायण-अयोध्याकाण्ड १६.२२
७. वही-अयोध्याकाण्ड १८.३०

नाहं जानामि केयूरे नाहं जानामि कुण्डले।
नूपुरे त्वभिजानामि नित्यं पादाभिवन्दनात्।।[१]

परम सुन्दरी सीता के मुखमण्डल का अवलोकन न करना यह एक आदर्श देवर लक्ष्मण का चरित्र है। रामायण इसीलिए विश्व का आदर्श काव्य है क्योंकि इसमें पारिवारिक-सामाजिक सभी दायित्वों का उदात्त चित्रण है। पुत्र का पिता के प्रति, भाई का भाई के प्रति, पति का पत्नी के प्रति, माता-पिता का पुत्र के प्रति, देवर का भाभी के प्रति तथा सभी का समाज के प्रति क्या कर्त्तव्य हो सकता है, इसे रामायण में देखा जा सकता है। भरत, शत्रुघ्न, हनुमान्, सुग्रीव तथा दशरथ आदि के भी चरित्र इतने आदर्शात्मक हैं कि इनसे सभी को प्रेरणा प्राप्त होती है। निश्चितरूपेण रामायण नैतिक शिक्षा का पाठ पढ़ाती है, ऐसा कथन सर्वथा समीचीन है।

रामायण अनेक नीतिवाक्यों, सुभाषितों तथा राजनीतिपरक तथ्यों का सङ्ग्रह भी है। ऋषि जावालि के वचनों में नीति के साथ चार्वाक दर्शन का भी वर्णन प्राप्त हो जाता है[२]। किष्किन्धाकाण्ड में लक्ष्मण सुरापान धर्मार्थसिद्धि हेतु प्रशस्त नहीं हैं ऐसा कहते हैं[३]।

इसमें सुरापानविषयक निषेध नीत्यात्मक है। सुग्रीव के विषय में राम की उक्ति है कि जो कृतार्थ होने पर अकृतार्थ रहने वाले मित्रों का कार्य पूर्ण नहीं करते ऐसे कृतघ्न पुरुषों के मरे हुए शरीर को मांसाहारी जीव भी नहीं खाते हैं[४]। "कृतघ्ने नास्ति निष्कृतिः"[५]। ऐसे वाक्य रामायण में नैतिकता से सम्बद्ध हैं। जटायु रावण को समझाता हुआ कहता है कि भार उतना ही उठाना चाहिए जो उसे पीड़ित न करे और वही अन्न खाना चाहिए जो रोग को बिना उत्पन्न किये ही पच जाय-

स भारः सौम्य भर्तव्यो यो नरं नावसादयेत्।
तदन्नमपि भोक्तव्यं जीर्यते यदनामयम्।।[६]

रामायण में राजनीतिविषयक श्लोकों की सङ्ख्या भी कम नहीं है। जटायु रावण से कहता है कि धर्म में स्थित राजा परायी स्त्रियों को कैसे स्पर्श कर सकता है[७]। राजा, धर्म, काम तथा द्रव्यों की उत्तम निधि है। अतः धर्म, पुण्य तथा पाप की प्रवृत्ति का मूल राजा

---

१. वही-किष्किन्धाकाण्ड ६.२२-२३
२. रामायण-अयोध्याकाण्ड सर्ग १०८
३. नहि धर्मार्थसिद्ध्यर्थं पानमेवं प्रशस्यते।
पानादर्थश्च कामश्च धर्मश्च परिहीयते।। (रामायण किष्किन्धाकाण्ड ३३.४६)
४. रामायण-किष्किन्धाकाण्ड ३०.७३
५. रामायण-किष्किन्धाकाण्ड ३४.१२
६. वही-अरण्यकाण्ड ५०.१८
७. कथं राजा स्थितो धर्मे परदारान् परामृशेत्।। (रामायण-अरण्यकाण्ड ५०.६)

ही होता है[१]। चोर को राजा दण्ड दे अथवा छोड़ दे ऐसी स्थिति में चोर पाप से मुक्त हो जाता है। परन्तु चोर को दण्डित न करने वाला राजा अवश्य पाप का भोग करता है-

> शासनाद् वापि मोक्षाद् वा स्तेनः पापात् प्रमुच्यते।
> राजा त्वशासन् पापस्य तदवाप्नोति किल्विषम्।।[२]

इस प्रकार रामायण में अनेकत्र ऐसे वचन देखे जा सकते हैं। रामायण का महत्त्व इसलिए भी है कि इसके द्वारा प्राचीन भारतीय संस्कृति तथा इतिहास की झाँकी उन्मीलित होती है। परवर्ती अनेक नीतिशास्त्रकारों तथा धर्मशास्त्रकारों ने रामायण को प्रमाण मानकर इसके वचन उद्धृत किये हैं अथवा इसके सुभाषितों को आधार बनाकर अपने ग्रन्थों की रचना की है। अतः इस सन्दर्भ में रामायण का महत्त्व स्वतः प्रमाणित है।

भामह, दण्डी, रुद्रट आदि ने अपने अलङ्कार शास्त्रीय ग्रन्थों की रचना में रामायण को आदर्श मानकर उसमें घटित लक्षणों के आधार पर महाकाव्य आदि के लक्षण बतलाये हैं। अलङ्कारों की खोज भी कदाचित् रामायण से ही की गयी होगी। महाभारत काव्य माना जाय अथवा न माना जाय इस सन्दर्भ में तो विवाद हो सकता है परन्तु रामायण तो महाकाव्य है ही। स्वयं उत्तरकांड में इसे महाकाव्य की सञ्ज्ञा प्राप्त है-

> किं प्रमाणमिदं काव्यं का प्रतिष्ठा महात्मनः।
> कर्त्ता काव्यस्य महतः क्व चासौ मुनिपुङ्गवः।।[३]

सर्वप्रथम रामायण काव्य ही सर्गबद्ध मिलता है। महाभारत पर्व और अध्यायों में विभक्त है। धर्मशास्त्रीय स्मृति, पुराण तथा अन्य संस्कृत ग्रन्थ प्रायः अध्यायों में विभक्त रहते हैं। रामायण को देखकर ही भामह-दण्डी तथा उनके परवर्ती महाकाव्य लक्षणकार महाकाव्य में सर्गबन्धता स्वीकार करते हैं-

> सर्गबन्धो महाकाव्यं महतां च महच्च यत्।[४]

रामायण महाकाव्य में राम धीरोदात्त क्षत्रिय नायक हैं। आशीर्वादात्मक, नमस्कारात्मक अथवा वस्तुनिर्देशात्मक मङ्गलाचरण का प्रयोग महाकाव्य में किया जाता है। रामायण में "तपःस्वाध्याय निरतं"[५] इत्यादि पद्य को देखकर ही वस्तुनिर्देशात्मक मङ्गलाचरण की प्रवृत्ति हुई होगी। दण्डी ने तीन प्रकार के मङ्गलाचरणों का उल्लेख किया है[६]। रामायण

---

१. **रामायण**-अरण्यकाण्ड ५०.१०
२. **रामायण** - किष्किन्धाकाण्ड १८.३२
३. **रामायण** -उत्तरकाण्ड ६४.२३
४. **काव्यालङ्कार** (भामह) - १.१९
५. **रामायण** -बालकाण्ड १.१
६. आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम् **काव्यादर्श** १.१४

स्वयं इतिहास है तथा धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष का देने वाला कहा गया है[1]। सर्गान्त में छन्दः परिवर्तन की परम्परा का निर्वाह रामायण में प्रायः सर्वत्र प्राप्त होता है। रामायण में प्रायः सभी रसों का वर्णन आया है परन्तु करुण रस प्रधान है। छः रसों का नाम-निर्देशपूर्वक रामायण उल्लेख करती है तथा अन्य रसों और भावों के लिए 'आदि' पद का प्रयोग कदाचित् किया गया है-

रसैः शृङ्गारकरुणहास्यरौद्रभयानकैः।
वीरादिभी रसैर्युक्तं काव्यमेतदगायताम्।।[2]

आचार्य दण्डी आदि रामायण महाकाव्य का अवलोकन करके ही अपने काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में महाकाव्य का लक्षण लिखते हैं। काव्यादर्श के कतिपय श्लोक इस सन्दर्भ में देखे जा सकते हैं[3]। अलङ्कारशास्त्र के जनक भामह भी महाकाव्य का लक्षण कदाचित् रामायण के अनुसार ही करते हैं[4]। इससे रामायण का महत्त्व अवश्य प्रख्यापित होता है। काव्यशास्त्रीय अन्य विषयों का उपपादन यदि देखा जाय तो रामायण में प्राप्त हो जाता है। अलङ्कार, रीति, ध्वनि, वक्रोक्ति, तथा औचित्य का प्रतिपादन रामायण में सुष्ठुतर देखा जा सकता है। रामायण में उपमालङ्कार का अत्यधिक तथा सटीक प्रयोग किया गया है। रामायण की उपमाओं को ग्रहण कर अश्वघोष तथा कालिदास उपमालङ्कार के अधिपति बन गये हैं।

रामायण की सबसे बड़ी महत्ता परवर्ती साहित्य का उपजीव्यत्व है। कवि अश्वघोष यद्यपि रामायण से अपने काव्यों की कथावस्तु ग्रहण नहीं करते परन्तु अनेक उपमाएँ राम से सम्बद्ध देते अवश्य देखे जाते हैं। बुद्धचरित तथा सौन्दरनन्द के सम्पादक ई.एच. जन्स्टोन् महोदय के अनुसार अश्वघोष रामायण के बालकाण्ड से परिचित नहीं थे[5] क्योंकि बालकाण्ड में विश्वामित्र की तपस्या भङ्ग करने में मेनका अप्सरा का उल्लेख है[6]। बुद्धचरित[7] तथा सौन्दरनन्द[8] में विश्वामित्र के प्रसङ्ग में घृताची का उल्लेख प्राप्त होता है।

---

१. धर्मार्थकाममोक्षाणां साधनं च द्विजोत्तमाः।
श्रोतव्यं च सदा भक्त्या रामायणपरामृतम्।।
(स्कन्दपुराणीय रामायण माहात्म्य १.२४)

२. **रामायण**- बालकाण्ड ४.६

३. **काव्यादर्श** १.१५-२२

४. **काव्यालङ्कार** (भामह) १.१८-२३

५. **Buddhacarita**, Pt-II, Introduction P. XIIX

६. ततः कालेन महता मेनका परमाप्सराः। पुष्करेषु नरश्रेष्ठ स्नातुं समुपचक्रमे।
(**रामायण** -बालकाण्ड ६३.४)।

७. विश्वामित्रो महर्षिश्च निगाढोऽपि महत्तपः। दशवर्षाण्यहर्मेने घृताच्याऽप्सरसा हृतः।। (**बुद्धचरित** ४.२०)

८. स गाधिजश्चापहृतो घृताच्या समा दशैकं दिवसं विवेद। (**सौन्दरनन्द** ७.३५)

परन्तु रामायण के किष्किन्धाकाण्ड के एक श्लोक में विश्वामित्र की आसक्ति घृताची में दिखायी गयी है[1]।

इनमें से किष्किन्धाकाण्डगत श्लोक को प्रक्षिप्त माना जा सकता है, क्योंकि अनेक प्रमाणों से विश्वामित्र का मेनका के साथ संयोग सिद्ध होता है।

इस श्लोक के सन्दर्भ में कतिपय टीकाकारों ने 'घृताची' को मेनका का अपर नाम माना है[2]। रामायण की अमृतकतक टीका में माधवयोगी ने मेनका के अतिरिक्त घृताची में भी विश्वामित्र की आसक्ति बतलायी है[3]। रामकृत तिलक टीका में भी यही मत व्यक्त किया गया है।[4] घृताची तथा मेनका दोनों भिन्न अप्सरायें हैं। अतः घृताची को मेनका का पर्याय मानना उपयुक्त नहीं है। इस आधार पर अश्वघोष को रामायण के बालकाण्ड से अपरिचित कहना सुष्टु नहीं प्रतीत होता है। बुद्धचरित में अश्वघोष, वाल्मीकि का नाम लेकर उन्हें प्रथम अनुष्टुप् का रचयिता स्वीकार करते हैं[5]। इससे अश्वघोष की वाल्मीकि के प्रति श्रद्धा अवश्य प्रतीत होती है।

महाकवि कालिदास के परमादर्श वाल्मीकि ही हैं। रघुवंश की रचना के प्रारम्भिक श्लोक में 'पूर्वसूरिभिः' से वाल्मीकि का परामर्श किया गया है[6]। वाल्मीकि की सम्पूर्ण उपमायें कालिदास ने यथावत् ग्रहण करके अपनी कवि-प्रतिभा के उन्मीलन से उनमें चारुत्वोत्कर्ष लाने का प्रयास किया है परन्तु वाल्मीकि जैसी सहजता के दर्शन वहाँ नहीं होते हैं। कालिदास ने वाल्मीकि के क्रौञ्चवध का वृतान्त तथा शोक का श्लोकत्व में आविर्भाव स्वीकार किया है[7]। मेघदूत की रचना की प्रेरणा कालिदास को सीता के पास हनुमान् को दूत बनाकर भेजने के प्रसङ्ग से मिली है जिसका सङ्केत स्वयं कवि मेघदूत के प्रथम पद्य में करता है।[8]

नाटककार भास भी वाल्मीकि के ऋणी हैं। 'प्रतिमानाटकम्' आदि अनेक उनकी रचनाएँ रामायण से सम्बद्ध हैं। 'उत्तररामचरित' नाटक के रचयिता भवभूति ने वाल्मीकि का आदि अनुष्टुप् उद्धृत करके सम्पूर्ण क्रौञ्चवध के प्रसङ्ग को अपने नाटक में समाविष्ट किया है[9]। रामायण के करुण रस को आधार बनाकर अपने नाटक में भवभूति ने

---

१. घृताच्यां किल संसक्तो दशवर्षाणि लक्ष्मण।
अहोऽमन्यत धर्मात्मा विश्वामित्रो महामुनिः।। (**रामायण** किष्किन्धाकाण्ड ३५.७)

२. **रामायण**-किष्किन्धाकाण्ड ३५.७ पर गोविन्दराज तथा महेश्वर की टीकाएँ

३. वही, किष्किन्धा काण्ड ३५.७ पर 'अमृतकतक' टीका

४. "यद्यपि पूर्वं बालकाण्डे मेनका सम्बन्ध उक्तस्तथाप्येतद्वचनाद्घृताचीसम्बन्धोऽपि तस्य ज्ञेय इत्याहुः।"
(**रामायण** किष्किन्धाकाण्ड ३५.७ पर 'तिलक' टीका)

५. "वाल्मीकिरादौ च ससर्ज पद्यम्" - **बुद्धचरित** १.४३'

६. **रघुवंश** १.४

७. निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थः श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः। (**रघुवंश** १४.७०)

८. **मेघदूत** (पूर्वखण्ड) श्लोक १

९. **उत्तररामचरित** पृ. ८५-८६

करुण-रस की यमुना ही बहायी है, क्योंकि रामायणरूप करुण रस की भागीरथी तो आदिकवि ने पहले ही प्रवाहित कर रखी थी। "एको रसः करुण एव"[1] का सिद्धान्त भी भवभूति ने रामायण का आलोचन करने पर ही दिया होगा। अतः वह रामायण के अधमर्ण है ऐसा कथन युक्तियुक्त है।

श्रीभोजराज तथा लक्ष्मणसूरि द्वारा विरचित 'चम्पूरामायण' में क्रौञ्चमिथुनवृत्तान्त को उल्लिखित करके वाल्मीकि के प्रति श्रद्धा व्यक्त की गयी है। यहाँ भी आदि श्लोक 'मा निषाद' का समुल्लेख मिलता है[2]। क्षेमेन्द्र ने 'रामायणमञ्जरी' की रचना आदि कवि वाल्मीकि प्रणीत रामायण के अनुसार की है। उन्होंने 'रामायणमञ्जरी' के प्रारम्भ में वाल्मीकि के उत्कर्ष का आधान इस प्रकार किया है-

**ज्येष्ठो जयति वाल्मीकिः सर्गबन्धे प्रजापतिः।**
**यः सर्वहृदयालीनं काव्यं रामायणं व्यधात्।।**[3]

इससे आचार्य क्षेमेन्द्र की भी रामायण के प्रति परमासक्ति द्योतित होती है और रामायण उनके लिए भी आदर्श रहा है। काव्यशास्त्रीय जगत् में सूर्य के समान ध्वनिप्रस्थान के संस्थापक आनन्दवर्धनाचार्य ने ध्वन्यालोक में काव्य की आत्मा के प्रतिपादन में उसी रसार्थ का ग्रहण किया है जिसके द्वारा आदि कवि वाल्मीकि का क्रौञ्चद्वन्द्व के वियोग से उत्पन्न शोक श्लोक (अनुष्टुप्) के रूप में परिणत हो गया था[4]। आनन्दवर्धन ने रामायण में करुण रस का प्राधान्य स्वीकार किया है[5]। आचार्य मम्मट ने काव्यप्रकाश में रामायण के नायक राम के आदर्श का प्रतिपादन करते हुए लिखा है कि राम के समान व्यवहार करना चाहिए रावण के समान नहीं-"रामादिवद्वर्त्तितव्यं न रावणादिवदिति व्युपदेशं च यथायोगं कवेः सहृदयस्य च करोतीति।"[6]। अतः मम्मट भी आदि कवि के नायक राम को आदर्श मानते हैं।

परवर्त्तिकालीन अनेक रामविषयक संस्कृत काव्यों का स्रोत रामायण ही है। जिन कवियों ने रामविषयक काव्य नहीं लिखे हैं उनके लिए भी रामायण भाषा, अलङ्कार, गुण, रीति तथा रस आदि काव्योपयोगी तत्त्वों का कोश है। प्राकृत साहित्य में सेतुबन्ध (प्रवर-

---

१. उत्तररामचरित, ३.४७
२. चम्पूरामायण-बालकाण्ड, पृ. ७
३. रामायणमञ्जरी-बालकाण्ड श्लोक २
४. काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः श्लोकः श्लोकत्वमागतः।। (ध्वन्यालोक १.५)
५. रामायणे हि करुणो रसः स्वयमादिकविना सूचितः शोकत्वमागतः' इत्येवं वादिना।
(ध्वन्यालोक, चतुर्थोद्योत, पृ. ५७०)
६. काव्यप्रकाश १.२ पर वृत्ति।

सेन), जैन पुराणों तथा पाली के बौद्धजातकों में रामविषयक आख्यान रामायण से ही प्रायः प्रस्तुत किये गये हैं। अतः परवर्ती काव्य-साहित्य का रामायण उपजीव्य होने से अपने वैशिष्ट्य तथा महत्त्व से परिपूर्ण है।

रामायण के विषय में उदात्तता, भाषा का सारल्यपूर्ण सौष्ठव, पात्रों का आदर्श, रस की अन्विति तथा मनोहारी अलङ्कार आदि उत्तम काव्य के तत्त्व विद्यमान हैं। अतः रामायण एक विश्वकाव्य है। इसकी किसी भाषा के अन्य काव्यों से तुलना नहीं की जा सकती है क्योंकि यह आर्ष आदिकाव्य है, इसमें अनुभवैकगम्य सिद्धरसता के दर्शन होते हैं। भारतीय संस्कृति की मानव मनोवृत्तियों का विशद तथा उदात्त वर्णन जैसा इस महाकाव्य में मिलता है वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। इन्हीं तथ्यों के आधार पर रामायण के महत्त्व का प्रतिपादन यहाँ उपस्थापित किया गया है।

## आदिकवि वाल्मीकि-एक परिचय

आदिकवि वाल्मीकि के विषय में बहुत अधिक उल्लेख प्राप्त नहीं होता है। भविष्यपुराण के प्रतिसर्गपर्व[1] में वाल्मीकि के विषय में एक कथा का उल्लेख किया गया है। इस कथा के अनुसार मृगव्याध नामक एक नीच ब्राह्मण था। धनुष-बाण को धारण करके वह नित्य ब्राह्मणों का वध करता था तथा उनके धन को लूटकर अपना भरण-पोषण करता था। ब्राह्मण के धन को अमृत के समान, क्षत्रिय के द्रव्य को मधुर तथा वैश्य के द्रव्य को अन्न के सदृश समझकर वह मृगव्याध तीनों वर्णों की हत्या करता था, विशेष रूपेण ब्राह्मणों की हत्या करता था। शूद्र की वस्तु को रुधिर के समान अनिष्टकर समझकर वह शूद्रों का धन नहीं लूटता था। ब्राह्मणों की हत्या से भयभीत देवता ब्रह्मा के पास जाकर बोले कि हे देव! आप इसका निदान कीजिए अन्यथा वह प्रदेश ब्राह्मणों से शून्य हो जायेगा। इस पर ब्रह्मा ने सप्तर्षियों को बुलाकर कहा कि तुम लोग मृगव्याध के पास जाकर उसे उपदिष्ट करो। ब्रह्मा की बात सुनकर मरीचि ऋषि अन्य वसिष्ठादि महर्षियों के साथ मृगव्याध के पास गये। मृगव्याध ने इन ऋषियों को देखकर कहा कि मैं अभी तुम लोगों की हत्या करूँगा। ऐसी वाणी सुनकर मरीच्यादि ऋषियों ने कहा कि किसलिए हमें मारोगे ? अपने परिवार वालों के लिए अथवा अपने लिए हम ऋषियों की हत्या करोगे, शीघ्र मुझे बतलाओ। ऐसी बात सुनकर मृगव्याध ने कहा कि अपने कुल (परिवार) के लिए तथा स्वयं अपने लिए मैं ब्राह्मणों की हत्या करता हूँ। ऐसा सुनकर सप्तर्षियों ने कहा कि इस पाप का भोग कौन करेगा-परिवार वाले अथवा स्वयं तुम। घर जाकर शीघ्र पूछकर आओ।

इस प्रकार सप्तर्षियों के कहने पर वह मृगव्याध घर गया और जिनका भरण-पोषण करता था उन परिवारी जनों से पूछा कि जो मैं पाप करके धन लाता हूँ, उसका भोग करने

१. भविष्यपुराण-प्रतिसर्गपर्व ४.१०

वाले तुम लोग मेरे पाप के भागी होगे। मृगव्याध की ऐसी बात सुनकर परिवारीजन बोले कि हम लोग तुम्हारे किये गये पाप का भोग नहीं करेंगे। ऐसा सुनकर वह मृगव्याध स्तब्ध होता हुआ मुनियों के पास आकर बोला कि कोई मेरे पाप को भोगना नहीं चाहता। अतः मेरे किये गये पाप के नाशार्थ आप लोग कोई उपाय बताएँ। ऐसा सुनकर सप्तर्षियों ने राम-नाम जप करने का आदेश दिया और कहा कि तुम तप करो, इससे तुम्हारे सम्पूर्ण पाप नष्ट हो जायेंगे। मृगव्याध को अपनी वृत्ति के अनुकूल राम नाम विस्मृत होकर 'मरा'-'मरा' ही स्मरण आया, ऐसे विपरीत अक्षरों का सहस्र वर्षों तक तपपूर्वक जप किया। जप के प्रभाव से वहाँ कमलों का सुन्दर वन उत्पन्न हो गया-

**मरामरामरेत्येवं सहस्राब्दं जजाप ह।**
**जपप्रभावादभवद्वनमुत्पलसङ्कुलम्।।**[1]

मृगव्याध इतने तप में लीन हो गये कि उनके शरीर पर वल्मीक (दीमकों) ने अपना स्थान बना लिया। वल्मीक से निकलने के कारण इनका नाम वाल्मीकि हुआ[2] इसी प्रकार की कथा किञ्चित्परिवर्तन के साथ अध्यात्मरामायण[3] तथा आनन्दरामायण[4] में आयी है। स्कन्दमहापुराण के वैशाखमाहात्म्य में भी ऐसी कथा आयी है जहाँ इन्हें जन्मान्तर में व्याध कहा गया है। व्याध-जन्म से पूर्व ये स्तम्भ नामक वत्सगोत्रीय ब्राह्मण थे। व्याध-जन्म में शङ्खऋषि के यहाँ सत्सङ्ग करने तथा राम-नाम जप से ये दूसरे जन्म में अग्निशर्मा हुए। पूर्व संस्कार के कारण कुछ दिन तक ये व्याधकर्म में संसक्त रहकर सप्तर्षियों की सङ्गति से मरा-मरा जपकर मुनि हुए और बाँबी से निकलने के कारण वाल्मीकि कहलाये[5]। इस प्रकार ये कथाएँ कहाँ तक सत्यता का स्पर्श करती हैं कहा नहीं जा सकता, परन्तु इन्हें नितान्त कपोलकल्पित भी नहीं माना जा सकता है। ये किंवदन्तियाँ वाल्मीकि के निराधार व्यक्तित्व के प्रतिपादन में एक आधार तो है ही। कतिपय विद्वान् वाल्मीकि को निम्न जाति (चाण्डाल) में उत्पन्न हुआ मानते हैं परन्तु उपर्युक्त पौराणिक आधार पर यह प्रमाणित नहीं होता। अतः ऐसा स्वीकार करना नितान्त भ्रामक है।

वाल्मीकि को प्राचेतस नाम से अभिहित किया जाता है। 'प्राचेतस' का अर्थ प्रचेता (वरुण) का पुत्र है। इस प्रसङ्ग में कहा जाता है कि वाल्मीकि के शरीर में लगी बाँबियों को प्रचेता (वरुण) ने अपने जल से प्रक्षालित कर दिया था जिससे इनका तपःपूत शरीर

---

१. भविष्यपुराण- प्रतिसर्गपर्व ४.१०.५३-५४
२. वल्मीकान्निस्सृतो यस्मात्तस्माद्वाल्मीकिरुत्तमम्।
तव नाम भवेद्विप्र त्रिकालज्ञ महामते।। (**भविष्यपुराण**, प्रतिसर्गपर्व ४.१०.५६)
३. **अध्यात्मरामायण** २.६.६४
४. **आनन्दरामायण** -राज्यकाण्ड १४।२१-४६
५. **संक्षिप्त स्कन्दपुराणाङ्क** पृ. ३८१, ७०६, १०२४

दृष्टिगोचर हुआ। अतः प्रचेता के द्वारा उठाये जाने से इनका एक नाम प्राचेतस भी हुआ। वाल्मीकि रामायण[1] तथा अध्यात्म- रामायण[2] में 'प्रचेतस' अथवा 'प्राचेतस' शब्द वाल्मीकि मुनि के लिए आया है। भवभूति ने 'उत्तररामचरितम्'[3] में प्राचेतस शब्द का प्रयोग किया है जो वाल्मीकि के लिए आया है। चम्पूरामायण[4] में 'प्राचेतस' पद वाल्मीकि के लिए प्रयुक्त हुआ है। अतः यह 'प्राचेतस' शब्द वाल्मीकि का पर्यायवाची है।

## क्रौञ्चमिथुन-प्रसङ्ग और रामायण की रचना

रामायण के बालकाण्ड[5] में क्रौञ्चवध की कथा आयी है। इसके अनुसार एक बार वाल्मीकि मुनि गङ्गा से न्यून दूरी पर स्थित तमसा नदी के किनारे मध्याह्नकालीन सवन हेतु गये। मुनि के साथ उनके शिष्य भरद्वाज भी थे। तमसा तीर्थ में स्नान करने हेतु शिष्य ने वाल्मीकि मुनि से वल्कल वस्त्र ले लिया और क्षण भर के लिए वन की सुषमा का निरीक्षण करने लगे। उसी समय एक क्रौच पक्षी का युगल वहाँ विचरण कर रहा था। मुनि के देखते ही एक बहेलिए ने क्रौञ्चयुगल में से नर पक्षी को बाण से आहत कर दिया। वह रुधिर से लथपथ होकर तड़पता हुआ पृथ्वी पर गिरकर मर गया। अपने पति की हत्या देखकर उसकी भार्या क्रौञ्ची करुण क्रन्दन करने लगी। ऐसे करुणार्द्र दृश्य को देखकर मुनि के हृदय से शापस्वरूप यह वाणी निकल पड़ी-

**मा निषाद ! प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत् क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।।**[6]

हे निषाद! तू अब अनेक वर्षों तक प्रतिष्ठा को प्राप्त नहीं करेगा जो तूने क्रौञ्च के जोड़े से एक काममोहित नर पक्षी का वध कर दिया है। अर्थात् निषाद शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त हो जायेगा।

ये ही वेदों के पश्चात् लौकिक अनुष्टुप् वृत्त की प्रथम पङ्क्तियाँ हैं। वाल्मीकि के हृदय का शोक श्लोक के रूप में परिणत हो गया। ऐसी श्लोकबद्ध गेय वाणी से आश्चर्यचकित वाल्मीकि के सामने भगवान् ब्रह्मा प्रकट हुए और उन्होंने कहा कि हे मुने! तुम्हारी सरस्वती सिद्ध हो गयी है। इस श्लोकबद्ध वाणी से श्रीराम के चरित का गान करो[7]। ऐसा कहकर ब्रह्माजी अन्तर्ध्यान हो गये। ततपश्चात् वाल्मीकि के शिष्यों ने उक्त

---

१. **वाल्मीकि रामायण** -उत्तरकाण्ड ६६.१८
२. **अध्यात्मरामायण** -उत्तरकाण्ड ७.३१
३. **उत्तररामचरित**, पृ. ८६
४. **चम्पूरामायण** १.५
५. **रामायण** -बालकाण्ड सर्ग-२
६. **रामायण** -बालकाण्ड २.१५
७. 'कुरु रामकथां पुण्यां श्लोकबद्धां मनोरमाम्'-**रामायण** बालकाण्ड २.३६

अनुष्टुप् का गान किया। वे सभी हर्ष से गद्गद होकर कहने लगे कि महर्षि ने समान अक्षरों वाले, चार चरणों वाले जिस वाक्य का गान किया है, वह उनके हृदय का शोक वाणी के द्वारा उच्चरित होकर श्लोक रूप हो गया-

**समाक्षरैश्चतुर्भिर्यः पादैर्गीतो महर्षिणा।**
**सोऽनुव्याहरणाद् भूयः शोकः श्लोकत्वमागतः।।**[1]

इसके अनन्तर महर्षि वाल्मीकि ने, जब रामचन्द्र जी वन से अयोध्या आये तो उनके सम्पूर्ण चरित्र को रामायण के रूप में निबद्ध किया[2]। वाल्मीकि राम के समकालीन थे, क्योंकि राम के द्वारा जब सीता वन में निर्वासित कर दी गयी थीं तो वाल्मीकि के आश्रम में सीताजी ने निवास किया था। सीता के पुत्र कुश तथा लव भी वाल्मीकि के आश्रम में उत्पन्न हुए थे। इन्हीं कुश तथा लव राजकुमारों के गाने हेतु वाल्मीकि ने रामायण को निर्दिष्ट किया[3]। यहाँ कुश-लव के लिए 'कुशीलवौ' पद का प्रयोग कतिपय विद्वानों के अनुसार नाटक करने वाले नटों के लिए हुआ है। परन्तु रामायण में इनके राजपुत्र, यशस्वी, धर्मज्ञ, भ्रातृ तथा आश्रमवासी[4] शब्दों से राम के पुत्रों का ही परामर्श किया जाना उचित है। वे दोनों बालक राम के शरीर से भिन्न नहीं थे। अर्थात् राम के पुत्र होने के कारण तद्वत् प्रतीत हो रहे थे[5]। रामायण के उत्तरकाण्ड में भी सीता-परित्याग के प्रसंग में महर्षि वाल्मीकि के आश्रम में ही उत्पन्न राम के पुत्र उन्हीं के द्वारा कुश-लव नाम से विभूषित हुए थे[6]। राम के अश्वमेध यज्ञ में वाल्मीकि, सीता तथा कुश-लव के साथ अयोध्या आये थे। वहीं दोनों बालक रामायण की कथा का गान करते हैं। इससे राम अपने पुत्रों से परिचित होकर वाल्मीकि से सीता को लाने हेतु प्रार्थना करते हैं और दूत भेजते हैं। सीता के साथ वाल्मीकि राम की यज्ञशाला में प्रविष्ट होते हैं और सीता के पवित्र शील की प्रशंसा करते हैं। रामायण की इस कथा से वाल्मीकि का राम के समकालीन होना सिद्ध होता है।

वाल्मीकि के कुल, वंश, विद्याग्रहण आदि के विषय में कहीं कुछ भी उल्लेख नहीं उपलब्ध होता है। अध्यात्मरामायण तथा कृत्तिवासकृत वङ्गरामायण में वाल्मीकि को च्यवन के पुत्र के रूप में कहा गया है[7]। बुद्धचरित के रचयिता अश्वघोष भी इस सन्दर्भ में च्यवन

---

१. **रामायण**- बालकाण्ड २.४०
२. प्राप्तराज्यस्य रामस्य वाल्मीकिर्भगवानृषिः।
चकार चरितं कृत्स्नं विचित्रपदमर्थवत्।। (**रामायण**-बालकाण्ड ४.१)
३. **रामायण** -बालकाण्ड -४.६-१६
४. कुशीलवौ तु धर्मज्ञौ राजपुत्रौ यशस्विनौ।
भ्रातरौ स्वरसम्पन्नौ ददर्शाश्रमवासिनौ।। (**रामायण** बालकाण्ड ४.५)
५. बिम्बादिवोत्थितौ बिम्बौ रामदेहात् तथापरौ। (**रामायण** बालकाण्ड ४.११)
६. एवं लवकुशौ नाम्ना तावुभौ यमजातकौ। मत्कृताभ्यां च नामभ्यां ख्यातियुक्तौ भविष्यतः।।
(**रामायण** उत्तरकाण्ड ६६.८)
७. **रामायण**-प्रथम भाग (बालकाण्ड) टीकात्रयसंवलित -प्रस्तावना पृ. २१ (श्रीनिवासशास्त्री कट्टी संम्पादित)

ऋषि का नाम ग्रहण करते हैं[1]। वाल्मीकि रामायण में भी च्यवन ऋषि का नाम आया है। वाल्मीकि के आश्रम में रात्रि बिताकर शत्रुघ्न ने च्यवन ऋषि से वार्तालाप किया था और उनसे मान्धाता के वध का वृतान्त सुना था[2]। इससे वाल्मीकि के आश्रम के निकट च्यवन ऋषि का निवास था ऐसा ज्ञात होता है, परन्तु दोनों में क्या सम्बन्ध थे, ऐसा उल्लेख नहीं मिलता है। रामायण में तो वाल्मीकि प्रचेतस के दशम पुत्र के रूप में उल्लिखित हैं[3]। रघुवंश में वाल्मीकि अपना परिचय बताते हुए सीता से कहते हैं कि मैं तुम्हारे श्वशुर दशरथ का मित्र रहा हूँ-

**-तवोरुकीर्तिः श्वशुरः सखा मे[4]।**

कालिदास ने अन्यत्र भी वाल्मीकि को दशरथ तथा जनक का मित्र कहा है[5]। इन सब तथ्यों से वाल्मीकि मुनि का राम के युगीन होना प्रमाणित होता है। कतिपय आधुनिक विद्वानों का यह मत भी नितान्त अप्रामाणिक है कि वाल्मीकि चारण थे, जो कुछ लोगों (बालकों) को साथ ले जाकर राजाओं के यहाँ कथाएँ गाते थे। कोई चारण अपने को दशरथ राजा का मित्र नहीं कह सकता और न अपने को प्रचेता का पुत्र अथवा ऋषि बता सकता है। इस प्रकार रामायण के रचयिता वाल्मीकि ऋषि का परिचय यहाँ उपस्थापित किया गया है जो विशिष्ट प्रामाणिक सन्दर्भों पर आधृत है।

## रामायण का रचना-काल

आर्ष काव्य रामायण के रचना-काल का स्पष्टतया निर्णय करना सुगम नहीं है। अनेक मनीषियों की विचारधारा का पल्लवन करते हुए यहाँ रामायण का आविर्भावकाल अपेक्षित है। अनेक पाश्चात्त्य तथा भारतीय विद्वानों ने रामायण में प्रक्षिप्तांश स्वीकार किये हैं। अतः उनके अनुसार सम्पूर्ण रामायण एककालिक रचना नहीं हो सकती है। विन्टरनित्स ने रामायण के रचनाकाल को निर्धारित करने हेतु अधोलिखित तथ्य उपस्थापित किये हैं-

(क) रामायण में बालकाण्ड तथा उत्तरकाण्ड परवर्ती प्रतीत होते हैं। अयोध्या से युद्धकाण्ड-पर्यन्त रामायण उपर्युक्त दो काण्डों से मेल नहीं रखती। राम को प्रथम तथा सप्तम काण्डों में विष्णु का अवतार कहा गया है। यही जैकोबी का भी मत है[6]।

---

१. **बुद्धचरित** १.४३
२. **रामायण** उत्तरकाण्ड ६७.१-२४
३. प्रचेतसोऽहं दशमः पुत्रो राघवनन्दन। (**रामायण** उत्तरकाण्ड ६६.१८)
४. **रघुवंश** १४.७४
५. **रघुवंश** १५.३१
६. **प्राचीन भारतीय साहित्य**-प्रथम भाग (द्वितीय खण्ड) पृ. १७१)

महाभारत के रामोपाख्यान में परवर्ती रामायण का रूप देखा जा सकता है। महाभारत राम को मनुष्य रूपधारी विष्णु मानता है[1]।

(ख) सम्पूर्ण रामायण उस समय प्रसिद्ध ग्रन्थ के रूप में अवस्थित था जब महाभारत अपने पूर्णरूप में विद्यमान नहीं था। महाभारत में द्रौपदी-हरण से दुःखी युधिष्ठिर को सांत्वना देने के लिए राम-कथा आयी है। द्रौपदी-हरण का वृत्तान्त रामायण के सीताहरण पर आश्रित रहा होगा। बारह वर्षों का वनवास भी राम के चौदह वर्षों के वनवास पर आधृत है। महाभारत[2] में रामायण का यह श्लोक प्राप्त होता है-

**न हन्तव्या स्त्रियश्चेति यद् ब्रवीषि प्लवङ्गम।**
**पीडाकरममित्राणां यच्च कर्त्तव्यमेव तत्।।**[3]

महाभारत में वाल्मीकि ऋषि का नाम अन्य वसिष्ठ आदि प्राचीन ऋषियों के साथ आया है। वाल्मीकि युधिष्ठिर से कहते हैं कि एक बार किसी विवाद में मुनियों ने ब्रह्महत्या का दोषी मुझे ठहराया था। इस पाप को दूर करने के लिए वाल्मीकि को शिव की पूजा करनी पड़ी थी[4]। महाभारत के खिलांश हरिवंशपुराण में रामायण के नाटक खेलों का उल्लेख है[5]। इस प्रकार रामायण, महाभारत से पहले की रचना है। अतः महाभारत की रचना से एक दो शताब्दी पूर्व रामायण का रचनाकाल होना चाहिए। यदि महाभारत की रचना ईसा की चतुर्थ शताब्दी में पूर्ण हो चुकी होगी तो रामायण की रचना ईसा की द्वितीय शताब्दी के अन्त तक हो गयी होगी[6]। महाभारत के कुछ अंश रामायण से भी प्राचीन हो सकते हैं।

(ग) वेद में रामकथा का कोई सङ्केत नहीं प्राप्त होता है। ऋग्वेद[7] में प्राप्त 'राम' शब्द से रामायण के राम का कोई सम्बन्ध दृष्टिगोचर नहीं होता है। वहाँ उसका यह अर्थ नहीं है। पाणिनि की अष्टाध्यायी में महाभारत के पात्र वासुदेव, अर्जुन तथा युधिष्ठिर का निर्देश है परन्तु राम का उल्लेख नहीं प्राप्त होता है। ईसा के पूर्व के शिलालेखों में भी राम का निर्देश प्राप्त नहीं होता है[8]। अतः रामायण महाभारत के बाद की रचना हो सकती है। परन्तु इस कथन में कोई अन्य प्रमाण प्राप्त नहीं है।

---

१. **महाभारत** ३.१४७.३१
२. **महाभारत** ७.१४३.६६
३. **रामायण** -युद्धकाण्ड ८१.२४
४. **महाभारत** १३.१८.८
५. **हरिवंशपुराण,** विष्णुपर्व ९३.६-३३
६. **प्राचीन भारतीय साहित्य** प्रथम भाग (द्वितीय खण्ड) पृ. ४७३)
७. **ऋग्वेद** १०.९३.१४
८. Early History of the Deccan Page. १०

(घ) त्रिपिटक के प्राचीन बौद्ध ग्रन्थों से रामायण का कोई विशेष आभास नहीं प्राप्त होता है। परन्तु इसमें राम-सम्बद्ध उन गीतों का चिह्न प्राप्त होता है जिसमें राम की कथाएँ गायी जाती थीं। जैकोबी ने भाषा के अनुसार रामायण को बुद्ध के पूर्व की रचना माना है। त्रिपिटक के दसरथजातक[1] में तेरह श्लोकों में रामकथा का रूप देखा जा सकता है। इसके दो रूप हैं-सुत्तपिटकखुद्दकनिकाय के अन्तर्गत श्लोकात्मक तथा जातकत्थवण्णाना में गद्य पद्यात्मक। गद्यात्मक दशरथजातक में पद्य वही हैं जो खुद्दकनिकायगत दशरथ जातक में प्राप्त होते हैं। इसमें गाथाएँ वाल्मीकि रामायण में प्राप्त श्लोकों के अनुसार प्रतीत होती हैं। अन्तिम गाथा में राम के दश हजार वर्ष तथा साठ सौ वर्ष राज्य करने का उल्लेख है-

**दस वस्स सहस्सानि सट्ठि वस्ससतानि च।**
**कम्बुग्रीवो महाबाहु रामो रज्जमकारयि।।[2]**

यहाँ दश हजार वर्ष तो स्पष्ट है परन्तु साठ सौ अर्थात् ६००० वर्षों का उल्लेख किया गया है। इस प्रकार राम ने १०००० + ६००० = १६००० वर्षों तक राज्य किया। यह रामायण से प्रमाणित नहीं होता क्योंकि वहाँ ११००० वर्षों का ही उल्लेख है[3]। अतः उपर्युक्त जातक में आयी गाथा का अर्थ ६० + १०० = १६० वर्ष किया जा सकता है अथवा 'सट्ठि' को 'सट्ठ' मानकर ६०० वर्ष का अर्थ समीचीनतया लगाया जा सकता है जो लगभग ११००० वर्षों के निकटतम है।

इसी जातक ग्रन्थ में 'सामजातक' भी है जो वाल्मीकि रामायण में वर्णित श्रवण-कुमार की कथा को 'मुनिबालक' की कथा के रूप में प्रस्तुत करता है[4]। कतिपय अन्य जातकों में भी रामकथा का सङ्केत प्राप्त होता है। किन्तु अनेक कल्पित पशु पक्षियों की कथायें कहने वाले जातक ग्रन्थों में राक्षस रावण, हनुमान्, सुग्रीव वानर आदि का उल्लेख ही नहीं है। इन सब तथ्यों से ज्ञात होता है कि ई. पूर्व चतुर्थ और तृतीय शताब्दी में जब त्रिपिटक ग्रन्थ बन चुके थे, उस समय तक रामायण का ज्ञान बौद्ध लेखकों को नहीं था। केवल रामविषयक आख्यान लोक में प्रचलित थे। बौद्ध पालि-साहित्य में प्राप्त छन्दों की अपेक्षा रामायण के छन्द बाद में विकसित हुए हैं[5]। अतः रामायण बुद्ध के पश्चात् लिखी गयी ऐसा विद्वानों का मन्तव्य हो सकता है।

---

१. **त्रिपिटक खुद्दकनिकाय** - प्रथम भाग, पृ. २२९-२३०
२. **सुत्तपिटक खुद्दकनिकाय** पृ. २३०
३. दशवर्षसहस्राणि दशवर्षशतानि च।
   रामो राज्यमुपासित्वा ब्रह्मलोकं प्रयास्यति।। (रामायण-बालकाण्ड-१.९७)
४. प्राचीन भारतीय साहित्य प्रथम भाग (द्वितीय भाग) पृ. १७७-१७८
५. वही, पृ. १७८-१७९

(ङ) बुद्धघोषाचार्य द्वारा निर्मित जातकट्ठकथाओं में रामकथा का विकृत रूप प्राप्त होता है। बुद्धघोष का समय ईसवी पंचम शताब्दी है। कुछ विद्वान् इसे और अधिक अर्वाचीन मानते हैं। सम्प्रदाय के विद्वेष से रामायण में आगत रामकथा को ऐसा रूप प्रदान किया गया होगा[१]।

(च) जैकोबी ने भाषा के आधार पर रामायण को बुद्ध के पूर्वकाल की रचना माना है। रामायण तब रची गयी, जब संस्कृत बोलचाल की भाषा थी। अशोक ने ईसा पूर्व २६० के लगभग अपने शिलालेख संस्कृत में न लिखवाकर पालि भाषा में लिखवाये। बुद्ध ने ईसवी पूर्व छठी तथा पाँचवीं शताब्दी में संस्कृत में उपदेश न देकर पालि भाषा में अपने उपदेश दिये थे। इससे पता चलता है कि बुद्ध तथा अशोक के समय संस्कृत जन-भाषा नहीं थी। रामायण के कतिपय प्रसङ्गों में संस्कृत भाषा जनभाषा के रूप में समुल्लिखित है। इल्वल असुर ब्राह्मण का रूप धारण करके संस्कृत बोलता हुआ ब्राह्मणों को श्राद्ध में निमंत्रित करता था[२]। उस समय शिष्टजनों या ब्राह्मणों की संस्कृत भाषा थी जो क्लिष्ट तथा व्याकरण के नियमों से बद्ध रही होगी। जनसाधारण की संस्कृत सरल भाषा थी। इसीलिए हनुमान्‌जी सुन्दरकाण्ड में सीता जी से मानुषी (जन-साधारण) संस्कृत भाषा का व्यवहार करते हैं। यदि ब्राह्मणों वाली क्लिष्ट संस्कृत का प्रयोग हनुमान्‌जी करते तो सीता उन्हें रूप परिवर्तित करके रावण समझ डर जाती[३]। वेद की भाषा के समान रामायणकालीन संस्कृत में स्वरों का भी प्रयोग होता था। मुनियों तथा ब्राह्मणों की भाषा शिक्षा के उदात्तादि स्वरों से आबद्ध थी-

शिक्षास्वरसमायुक्तं सुव्रतश्चाब्रवीन्मुनिः[४]।

इससे स्पष्ट प्रतीत होता है कि वाल्मीकि रामायणकालीन जन-भाषा संस्कृत थी। इसीलिए रामायण के गान की परम्परा राजकुलों में रही होगी। इन बातों से रामायण बुद्ध के पूर्व की रचना है।

---

१. **रामायण**-प्रथम भाग (बालकाण्ड) संपादक-श्रीनिवासशास्त्री कट्टी, प्रस्तावना, पृ.१६

२. धारयन् ब्राह्मणं रूपमिल्वलः संस्कृतं वदन्।
आमन्त्रयति विप्रान् स श्राद्धमुद्दिश्य निर्घृणः।। (**रामायण**-अरण्यकाण्ड ११.५६)

३. अहं ह्यतितनुश्चैव वानरश्च विशेषतः।
वाचं चोदाहरिष्यामि मानुषीमिह संस्कृताम्।।
यदि वाचं प्रदास्यामि द्विजातिरिव संस्कृताम्।
रावणं मन्यमाना मां सीता भीता भविष्यति।। (**रामायण**-सुन्दरकाण्ड ३०.१७-१८)

४. **रामायण**-अयोध्याकाण्ड ६१.२२

(झ) अश्वघोष कनिष्क के समकालीन थे, उन्हें रामायण की कथा ज्ञात थी। अतः ईसा की द्वितीय शताब्दी के प्रारम्भ में रामायण प्रचलित हो चुकी थी[१]। चीनी बौद्ध ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि ईसा की चतुर्थ शताब्दी में रामायण बौद्धों में प्रसिद्ध हो चुकी थी। ईसा की प्रथम शताब्दी के उत्तरार्द्ध में जैनाचार्य विमलसूरिविरचित प्राकृत काव्य 'पउम चरिय' में रामायण के अनुरूप रामकथा का स्वरूप प्राप्त होता है[२]।

(ज) बेवर रामायण की कविता पर होमर की कविता का प्रभाव मानते हैं। परन्तु यह कहना समीचीन नहीं है क्योंकि सीताहरण तथा हेलेन के अपहरण के मध्य और लङ्का पर आक्रमण तथा ट्राय पर चढ़ाई के मध्य कोई सम्बन्ध दूर से भी दृष्टिगत नहीं होता है। राम के द्वारा धनुष का नमन तथा यूलिसिस के द्वारा धनुष झुकाने में समानता होते हुए भी समीपता का अभाव है। सीता अथवा राम का वैदिकत्व भी प्रमाणित नहीं होता है। अतः बेवर का कथन नितान्त भ्रामक है, ऐसा जैकोबी का भी मत है[३]।

इन उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर रामायण की रचना ईसा पूर्व तीसरी शताब्दी में स्वीकार करना उचित है[४]। ऐसा विण्टरनित्स का मत है।

२. डॉ. ए.बी. कीथ के अनुसार रामायण का रचनाकाल ईसवी पूर्व ४००-२०० होना चाहिए। वाल्मीकि राजाश्रित महाकवियों के वास्तविक आदिपूर्वज थे ऐसा कथन उचित ही है[५]।

३. ए. मैक्डानल ने विभिन्न तथ्यों के आधार पर रामायण का आविर्भाव काल ५०० ई. पूर्व माना है। उस समय वाल्मीकि रामायण में ई. पूर्व द्वितीय शताब्दी तथा बाद तक कुछ नवीन अंश जोड़े नहीं गये थे[६]।

४. आचार्य बलदेव उपाध्यायजी के अनुसार रामायण में अयोध्या का वर्णन अत्यन्त उन्नत दशा में किया गया है, इसमें अयोध्या के लिए साकेत का नाम नहीं आया है। बौद्धों के समय अयोध्या नगरी ज्ञात नहीं थी, वहीं पास में साकेत नामक दूसरा नगर स्थापित हो चुका था। इसी प्रकार मगध की राजधानी का नाम पाटलिपुत्र (पटना) न होकर राजगृह है। इतिहास में प्रसिद्ध है कि राजगृह ई. पूर्व षष्ट शतक में शैशुनाग वंश के बिम्बिसार तथा अजातशत्रु के समय में स्थापित किया गया था[७]। अतः रामायण का समय ई. पूर्व ४०० या ५०० के समीप मानना चाहिए।

---

१. **प्राचीन भारतीय साहित्य-प्रथम भाग** (द्वितीय खण्ड) पृ. १९१
२. वही, पृ. १९२
३. **प्राचीन भारतीय साहित्य-प्रथम भाग** (द्वितीय खण्ड) पृ. १९३
४. वही, पृ. १९४
५. **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (हिन्दी अनुवाद) ए.बी. कीथ, पृ. ५४
६. A History of Sanskrit Literature, - A. Macdonell, Pages 257-260
७. **संस्कृत साहित्य का इतिहास**-बलदेवोपाध्याय, पृ. ५४-५५

५. राय बहादुर श्रीचिन्तामणि विनायक वैद्य रामायण का रचनाकाल ईसवी सन् के लगभग दो शतक पूर्व मानते हैं[1]।

६. डॉ. एच.डी. सङ्कालिया ने आर्कालोजिकल सर्वे के आधार पर रामायण का काल ईसा पूर्व प्रथम-द्वितीय शतक से लेकर ईसा की पञ्चम शताब्दी के मध्य माना है। रामायण के प्राचीन अंश निश्चित ही ईसा पूर्व प्रथम तथा द्वितीय शताब्दी के हैं। ईसा की पञ्चम शताब्दी तक रामायण में कुछ अंश प्रक्षिप्त होते रहे, ऐसा अनुमान लगाया जाता है[2]।

७. जैकोबी ने रामायण के मूल भाग की रचना छठी शताब्दी ई. पूर्व अङ्गीकार किया है[3]।

८. प्रसिद्ध इतिहासकार डॉ. जयशंकर मिश्र ने रामायण की घटनाएँ ३,००० ई.पू. मानी हैं तथा रामायण का रचनाकाल ६०० ई. पूर्व स्वीकार किया है। रामायण में अनेक प्रक्षिप्तांश भी जोड़े गये हैं। ईश्वरावतार की चर्चा करने वाले बाल तथा उत्तरकाण्ड प्रक्षिप्त तथा अर्वाचीन हैं[4]।

इस प्रकार यहाँ वाल्मीकि रामायण के काल-निर्धारण में अनेक मतों का सङ्ग्रह दिया गया है। कतिपय अंग्रेजी विद्वानों बेवर आदि का मत नितान्त भ्रामक हो सकता है जिन्होंने बौद्धत्रिपिटक में प्राप्त 'दशरथजातक' के आधार पर रामायण की रचना मानी है। वास्तव में रामायण का प्रभाव बौद्ध जातक ग्रन्थों पर अवश्य पड़ा है। 'दशरथजातक' आदि रामायण से सम्बद्ध कथाओं वाले ग्रन्थ रामायण के पश्चात् निर्मित हुए। इसीलिए रामायण का आज सर्वसम्मत मत छठी शताब्दी ई. पूर्व है। छठी शताब्दी ई. पूर्व के पश्चात् भी रामायण में प्रक्षिप्तांश जोड़े गये हैं। बालकाण्ड में कर्क आदि राशियों का उल्लेख महाभारत के बाद जोड़ा गया है क्योंकि महाभारत पर्यन्त ज्योतिष में विहित राशियों का उल्लेख प्राप्त नहीं होता है[5]। ग्रहों की स्थिति नक्षत्रों द्वारा बतलायी जाती थी। रामायण में राशियों के नाम आने से उसका समय महाभारत के पश्चाद्वर्ती माना जा सकता है। परन्तु यह बात सम्पूर्ण रामायण पर लागू नहीं होती है। बालकाण्ड आदि कतिपय प्रक्षिप्तांशों को छोड़कर शेष रामायण की रचना महाभारत से पूर्व हुई। अतः वाल्मीकि रामायण ईसा पूर्व ६०० शताब्दी के लगभग रची गयी होगी, ऐसी प्रकल्पना विभिन्न तथ्यों से प्रमाण-पदवी पर अवतरित होती है। वाल्मीकि रामायण भारतवर्ष की संस्कृति, धर्म तथा अध्यात्म से जुड़ी है और भारतीय चरित के उदात्त तथा आदर्श रूप को प्रस्तुत करती है। अतः रामायण को काल की सीमा में बाँधना कदाचित् उपयुक्त नहीं होगा।

---

१. **संस्कृत साहित्य की प्रवृत्तियाँ**, पृ. १०
२. 'ऋतम्' (प्रो. को.अ. सुब्रह्मण्य अय्यर अभिनन्दन विशेषाङ्क)-१९७६
३. **संस्कृत साहित्य की प्रवृत्तियाँ**, पृ. १०
४. **प्राचीन भारत का सामाजिक इतिहास**, पृ. ७०१
५. **भारतीय ज्योतिष**, पृ. १६१

## रामायण का कलेवर

वाल्मीकि रामायण में सात काण्ड प्राप्त होते हैं। क्रमशः इनके नाम यहाँ निर्दिष्ट हैं-(i) बालकाण्डम् (ii) अयोध्याकाण्डम् (iii) अरण्यकाण्डम् (iv) किष्किन्धाकाण्डम् (v) सुन्दरकाण्डम् (vi) युद्धकाण्डम् (vii) उत्तरकाण्डम्। रामायण में श्रीराम के चरित का उपर्युक्त सात काण्डों में विशदतया वर्णन किया गया है। राम इस महाकाव्य के नायक हैं तथा ब्रह्माण्डसुन्दरी सीता इसकी नायिका हैं। अन्य दशरथ, लक्ष्मण, भरत, हनुमान्, अङ्गद, सुग्रीव, विभीषण, रावण, मन्दोदरी तथा मेघनाद आदि पात्र यथास्थान अपनी विशिष्टता के कारण प्रख्यात हैं। धार्मिक महत्त्व के कारण रामायण का लोक में विशिष्ट स्थान है। इसके प्रत्येक काण्ड अथवा सम्पूर्ण काण्डों के विधिपूर्वक सानुष्ठान पाठ की परम्परा भी प्रचलित है।

प्रत्येक काण्ड सर्गों में विभक्त है तथा प्रत्येक सर्ग में श्लोक रखे गये हैं। यहाँ प्रत्येक काण्ड का संक्षिप्ततया इतिवृत्त वैशिष्ट्य-पुरस्सर दिया जा रहा है-

(i) **बालकाण्ड** - इस काण्ड में प्रथम सर्ग 'मूलरामायण' के नाम से प्रख्यात है। इसमें नारद से वाल्मीकि संक्षेप में सम्पूर्ण रामकथा का श्रवण करते हैं। द्वितीय सर्ग में क्रौञ्चमिथुन का प्रसंग और प्रथम आदिकाव्य की पङ्क्तियाँ 'मा निषाद.' का वर्णन है। तृतीय सर्ग में रामायण के विषय तथा चतुर्थ में रामायण की रचना तथा कुश-लव के गान हेतु आज्ञापित करने का प्रसङ्ग वर्णित है। इसके पश्चात् रामायण की मुख्य विषयवस्तु का प्रारम्भ अयोध्या-वर्णन से होता है। दशरथ का यज्ञ, तीन रानियों से चार पुत्रों का जन्म, विश्वामित्र का राम लक्ष्मण को ले जाकर बला तथा अतिबला विद्याएँ प्रदान करना, राक्षसों का वध, जनक के धनुषयज्ञ में जाकर सीता का विवाह आदि वृत्तान्त वर्णित हैं। बालकाण्ड में ७७ सर्ग तथा २२८० श्लोक प्राप्त होते हैं :-

**बालकाण्डे तु सर्गाणां कथिता सप्तसप्ततिः।**
**श्लोकानां द्वे सहस्रे च साशीति शतकद्वयम्।।**[1]

रामायण के बालकाण्ड का महत्त्व धार्मिक दृष्टि से भी है। बृहद्धर्मपुराण में लिखा है कि अनावृष्टि, महापीडा और ग्रहपीडा से दुःखित व्यक्ति इस काण्ड के पाठ से मुक्त हो सकते हैं[2]। अतः उक्त कार्यों हेतु इस काण्ड का पारायण भी प्रचलित है।

(ii) **अयोध्याकाण्ड** - अयोध्याकाण्ड में राजा दशरथ द्वारा राम को युवराज बनाने का विचार, राम के राज्याभिषेक की तैयारियाँ, राम को राजनीति का उपदेश, श्रीराम का

---

१. **वाल्मीकि रामायण**-बालकाण्ड ७७ सर्गान्त में अमृतकतकटीका, पृ. ५२७
२. अनावृष्टिर्महापीडाग्रहपीडाप्रपीडिताः।
आदिकाण्डं पठेयुर्ये ते मुच्यन्ते ततो भयात्।। **बृहद्धर्मपुराण**-पूर्वखण्ड २६.६

अभिषेक सुनकर मन्थरा का कैकेयी को उकसाना, कैकेयी का कोपभवन में प्रवेश, राजा से कैकेयी का वरदान माँगना, राजा की चिन्ता, भरत को राज्याभिषेक तथा राम को चौदह वर्ष का वनवास, श्रीराम का कौसल्या, दशरथ तथा अन्य माताओं से अनुज्ञा लेकर लक्ष्मण तथा सीता के साथ वनगमन, कौसल्या तथा सुमित्रा के निकट विलाप करते हुए दशरथ का प्राण-त्याग, भरत का आगमन, तथा राम को लेने चित्रकूट गमन, राम-भरत-संवाद, जाबालि-राम-संवाद, रामवसिष्ठ-संवाद, भरत का लौटना, राम का अत्रि के आश्रम गमन, तथा अनसूया का सीता को पातिव्रत धर्म का उपदेश आदि कथानक वर्णित है। अयोध्याकाण्ड में ११९ सर्ग हैं तथा इन सर्गों में सम्मिलित रूपेण श्लोकों की सङ्ख्या चार हजार दो सौ छियासी है। इस काण्ड का पाठ पुत्रजन्म, विवाह तथा गुरुदर्शन हेतु किया जाना चाहिए[1]।

**(iii) अरण्यकाण्ड** - अरण्यकाण्ड में राम, सीता तथा लक्ष्मण दण्डकारण्य में प्रवेश करते हैं। जंगल में तपस्वी जनों, मुनियों तथा ऋषियों के आश्रम में विचरण करते हुए राम उनकी करुण-गाथा सुनते हैं। मुनियों आदि को राक्षसों का ही भीषण भय रहता है। इसके पश्चात् राम पञ्चवटी में आकर आश्रम में रहते हैं, वहीं शूर्पणखा से मिलन होता है। शूर्पणखा के प्रसङ्ग में उसका नाक-कान विहीन करना तथा उसके भाई खर-दूषण तथा त्रिशिरा से युद्ध और उनका संहार वर्णित है। इसके बाद शूर्पणखा लङ्का जाकर रावण से अपना वृत्तान्त कहती है और अप्रतिम सुन्दरी सीता के सौन्दर्य का वर्णन करके उन्हें अपहरण करने की प्रेरणा देती है। रावण-मारीच संवाद, मारीच का स्वर्णमय, कपटमृग बनना, मारीचवध, सीता का रावण द्वारा अपहरण, सीता को छुड़ाने के लिए जटायु का युद्ध, गृध्रराज जटायु का रावण के द्वारा घायल किया जाना, अशोकवाटिका में सीता को रखना, श्रीराम का विलाप, सीता का अन्वेषण, राम-जटायु-संवाद तथा जटायु को मोक्ष प्राप्ति, कबन्ध की आत्मकथा, उसका वध तथा दिव्यरूपप्राप्ति, शबरी के आश्रम में राम का गमन, ऋष्यमूक पर्वत तथा पम्पा सरोवर के तट पर राम का गमन आदि प्रसङ्ग अरण्यकाण्ड में उल्लिखित है। बृहद्धर्मपुराण के अनुसार इस काण्ड का पाठ उसे करना चाहिए जो वन, राजकुल, अग्नि, तथा जलपीड़ा से युक्त हो। इसके पाठ से अवश्य मङ्गल-प्राप्ति होती है[2]। अरण्यकाण्ड में ७५ सर्ग हैं जिनमें दो हजार चार सौ चालीस श्लोक गणना से प्राप्त होते हैं।

**(iv) किष्किन्धाकाण्ड** - इस काण्ड में पम्पासरोवर पर स्थित राम से हनुमान्‌जी का मिलन, सुग्रीव से मित्रता, सुग्रीव द्वारा वालि का वृत्तान्त-कथन, सीता की खोज के लिए सुग्रीव की प्रतिज्ञा, वालि-सुग्रीव युद्ध, राम के द्वारा वालि का वध, सुग्रीव का राज्याभिषेक

---

१. पुत्रजन्म विवाहादौ गुरुदर्शन एव च।
पठेच्च शृणुयाच्चैव द्वितीयं काण्डमुत्तमम्।। (बृहद्धर्मपुराण -पूर्वखण्ड २६.१०)

२. वने राजकुले वह्निजलपीडायुतो नरः।
पठेदारण्यकं काण्डं शृणुयाद् वा स मङ्गली।। (बृहद्धर्मपुराण, पूर्वखण्ड २६.११)

तथा वालिपुत्र अंगद को युवराजपद, वर्षा ऋतुवर्णन, शरदृऋतुवर्णन, सुग्रीव तथा हनुमानजी के द्वारा वानरसेना का सङ्ठन, सीतान्वेषण हेतु चारों दिशाओं में वानरों का गमन, हनुमान् का लङ्कागमन, सम्पाति-वृत्तान्त, जाम्बवन्त का हनुमान् को समुद्रलङ्घन हेतु प्रेरित करना तथा हनुमानूजी का महेन्द्र पर्वत पर आरोहण आदि विषयों का प्रतिपादन किया गया है। किष्किन्धाकाण्ड में ६७ सर्ग तथा दो हजार चार सौ पचपन श्लोक हैं। धार्मिक दृष्टि से इस काण्ड का पाठ मित्रलाभ तथा नष्टद्रव्य की खोज हेतु करना उचित है[1]।

**(v) सुन्दरकाण्ड**-सुन्दरकाण्ड में हनुमानूजी द्वारा समुद्रलङ्घन करके लङ्का पहुँचना, सुरसा-वृत्तान्त, लङ्कापुरीवर्णन, रावण के अन्तःपुर में प्रवेश तथा वहाँ का सरस वर्णन, अशोकवाटिका में प्रवेश तथा हनुमान् के द्वारा सीता का दर्शन, सीता-रावण-संवाद, सीता को राक्षसियों के तर्जन की प्राप्ति, सीता-त्रिजटा-संवाद, स्वप्न-कथन, शिंशपा वृक्ष में अवलीन हनुमान् का नीचे उतरना तथा सीता से अपने को राम का दूत बताना, राम की अंगूठी सीता को दिखाना, "मैं केवल एक मास तक जीवित रहूँगी उसके पश्चात् नहीं" ऐसा सन्देश सीता के द्वारा हनुमान् को देना, लङ्का के चैत्य-प्रासादों को उखाड़ना तथा राक्षसों को मारना आदि हनुमान् जी के कृत्य वर्णित हैं।

इस काण्ड में अक्षकुमार का वध, हनुमान् का मेघनाद के साथ युद्ध, मेघनाद के द्वारा ब्रह्मास्त्र से हनुमान् का बन्धनपूर्वक रावण के दरबार में प्रवेश, रावण-हनुमान्-संवाद, विभीषण के द्वारा दूतवध न करने का परामर्श, हनुमान् की पूँछ जलाने की आज्ञा, लङ्कादहन, हनुमानूजी का सीतादर्शन के पश्चात् प्रत्यावर्तन, समाचार-कथन,. दधिमुख-वृत्तान्त, हनुमान् के द्वारा सीता से ली गई काञ्चनमणि राम को समर्पित करना, तथा सीता की दशा आदि का वर्णन किया गया है। इस काण्ड में ६८ सर्ग हैं। इनमें दो हजार आठ सौ पचपन श्लोक दृष्टिगत होते हैं। धार्मिक दृष्टि से इस काण्ड का पारायण समाज में बहुधा प्रचलित है। बृहद्धर्मपुराण में श्राद्ध तथा देवकार्य में इसके पाठ का विधान है[2]। सुन्दरकाण्ड में हनुमच्चरित का प्रतिपादन होने से हनुमान् जी के भक्त इस काण्ड का श्रद्धापूर्वक पाठ करते हैं। वास्तव में सुन्दरकाण्ड में सब कुछ रमणीय प्रतीत होता है-

**सुन्दरे सुन्दरी सीता सुन्दरे सुन्दरः कपिः।**
**सुन्दरे सुन्दरो रामः सुन्दरे किन्न सुन्दरम्।।**

कदाचित् विरहप्रपीडित राम को सीता का शुभसन्देश तथा सीता को राम का सन्देश मिलने के कारण राम तथा सीता दोनों मनोरम हो गये। इसी प्रकार हनुमानूजी भी राम का कार्य करने के कारण अत्यन्त प्रफुल्लित हुए। अतएव इस काण्ड का नाम वाल्मीकि ने

---

१. मित्रलाभे तथा नष्टद्रव्यस्य च गवेषणे।
श्रुत्वा पठित्वा कैष्किन्ध्यं काण्डं तत्तत्फलं लभेत्।। (**बृहद्धर्मपुराण**-पूर्वखण्ड २६.१२)

२. श्राद्धेषु देवकार्येषु पठेत् सुन्दरकाण्डम्।। (**बृहद्धर्मपुराण**-पूर्वखण्ड २६.१२)

सुन्दर रखा होगा। रामायण की तिलक टीका के अन्त में प्रकारान्तर से यही भाव स्पष्ट किया गया है-

सुन्दरे सुन्दरीं सीतामक्षतां मारुतेर्मुखात्।
श्रुत्वा हृष्टस्तथैवाऽस्तु स रामः सततं हृदि।।[1]

इस प्रकार सुन्दरकाण्ड रामायण का प्राण है। अतः इसकी महत्ता स्वयं ख्यापित है।

(vi) **युद्धकाण्ड** - युद्धकाण्ड में वानरसेना का पराक्रम, रावणकुम्भकर्णादि राक्षसों का अपना पराक्रम-वर्णन, विभीषण-तिरस्कार, विभीषण का राम के पास गमन, विभीषण-शरणागति, समुद्र के प्रति क्रोध, नलादि की सहायता से सेतुबन्धन, शुक-सारण-प्रसङ्ग, सरमावृत्तान्त, रावण-अङ्गद-संवाद, मेघनादपराजय, कुम्भकर्णादि राक्षसों का राम के साथ युद्ध-वर्णन, कुम्भकर्णादि राक्षसों का वध, मेघनादवध, राम-रावणयुद्ध, रावणवध, मन्दोदरीविलाप, विभीषण का शोक, राम के द्वारा विभीषण का राज्याभिषेक, लङ्का से सीता का आनयन, सीता की शुद्धि हेतु अग्निप्रवेश, हनुमान्, सुग्रीव, अङ्गद आदि के साथ राम, लक्ष्मण तथा सीता का अयोध्या प्रत्यावर्तन, राम का राज्याभिषेक तथा भरत का युवराज पद पर आसीन होना, सुग्रीवादि वानरों का किष्किन्धा तथा विभीषण का लङ्का को लौटना, रामराज्यवर्णन और रामायण पाठश्रवणफलकथन आदि का निरूपण किया गया है। इस काण्ड में १२८ सर्ग तथा सबसे अधिक पाँच हजार छः सौ बानबे श्लोक प्राप्त होते हैं। शत्रु के जय, उत्साह और लोकापवाद के दोष से मुक्त होने के लिए युद्धकाण्ड का पाठ करना चाहिए। इसे बृहद्धर्मपुराण में लङ्काकाण्ड भी कहा गया है[2]।

(vii) **उत्तरकाण्ड**-उत्तरकाण्ड में राम के राज्याभिषेक के अनन्तर कौशिकादि महर्षियों का आगमन, महर्षियों के द्वारा राम को रावण के पितामह, पिता, तथा रावण का जन्मादि वृत्तान्त सुनाना, सुमाली तथा माल्यवान् के वृत्तान्त, रावण, कुम्भकर्ण, विभीषण आदि का जन्म-वर्णन, रावणादि सभी भाइयों को ब्रह्मा से वरदान-प्राप्ति, रावण-पराक्रम-वर्णन के प्रसङ्ग में कुबेरादि देवताओं का घर्षण, रावण सम्बन्धिनी अनेक कथाएँ, सीता के पूर्वजन्म रूप वेदवती का वृतान्त, वेदवती को रावण को शाप, सहस्रबाहु अर्जुन के द्वारा नर्मदा अवरोध तथा रावण का बन्धन, रावण का वालि से युद्ध और वालि की काँख में रावण का बन्धन, सीता-परित्याग, सीता का वाल्मीकि आश्रम में निवास, निमि, नहुष, ययाति के चरित, शत्रुघ्न द्वारा लवणासुरवध, शम्बूकवध, तथा ब्राह्मणपुत्र को जीवनप्राप्ति, भार्गवचरित, वृत्रासुरवधप्रसङ्ग, किंपुरुषोत्पत्तिकथा, राम का अश्वमेधयज्ञ, वाल्मीकि के साथ

---

१. रामायण-सुन्दरकाण्ड-तिलकटीका, पृ. ७१२

२. शत्रोर्जये समुत्साहे जनवादे विगर्हिते।
लङ्काकाण्डं पठेत् किं वा श्रृणुयात् स सुखी भवेत्।।
(बृहद्धर्मपुराण २६.१३)

राम के पुत्र लव तथा कुश का रामायण गाते हुए अश्वमेधयज्ञ में प्रवेश, राम की आज्ञा से वाल्मीकि के साथ आयी सीता का राम से मिलन, सीता का रसातल में प्रवेश, भरत, लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न के पुत्रों का पराक्रम-वर्णन, दुर्वासा-रामसंवाद, राम का सशरीर स्वर्गगमन, राम के भ्राताओं का स्वर्गगमन, तथा देवताओं का राम का पूजन आदि विषय वर्णित है। इस काण्ड में १११ सर्ग तथा तीन हजार चार सौ बत्तीस श्लोक प्राप्त होते हैं। बृहद्धर्मपुराण के अनुसार इस काण्ड का पाठ आनन्दात्मक कार्यों, यात्रा आदि में किया जाता है[1]।

इस प्रकार उपर्युक्त सात काण्डों में वाल्मीकि ने रामायण को निबद्ध किया है। उपर्युक्त काण्डों में कथित सर्गों की गणना करने पर सम्पूर्ण रामायण में ६४५ सर्ग मिलते हैं। सर्गानुसार श्लोकों की संख्या २३,४४० आती है जो चौबीस हजार से ५६० श्लोक कम है। यह संख्या निर्णयसागर मुद्रणालय मुम्बई से प्रकाशित रामायण के आधार पर लिखी गयी है। इन सर्गों तथा श्लोकों में प्रक्षिप्त सर्गों और उनके श्लोकों की गणना नहीं की गयी है। यदि उन प्रक्षिप्त सर्गों के श्लोक भी सम्मिलित कर लिये जायें तो कदाचित् चौबीस हजार श्लोकों की संख्या पूर्ण हो सकती है। दाक्षिणात्य पाठ के अनुसार सर्गों की सङ्ख्या ६४८ प्राप्त होती है[2]। रामायण के बालकाण्ड में एक श्लोक आया है जिसमें रामायण के अन्तर्गत छः काण्ड तथा उत्तरकाण्ड, पांच सौ सर्ग तथा चौबीस हजार श्लोक हैं :-

**चतुर्विंशत् सहस्राणि श्लोकानामुक्तवानृषिः।**
**तथा सर्गशतान् पञ्च षट्काण्डानि तथोत्तरम्।।**[3]

इस श्लोक की तिलक टीका में कहा गया है कि पाँच सौ सर्ग संख्या छः काण्डों में बतलायी गयी है, जिसमें उत्तरकाण्ड सम्मिलित नहीं है। परन्तु चौबीस हजार श्लोकों की गणना उत्तरकाण्ड को सम्मिलित करके की गयी है[4]। गोविन्दराजकृत रामायण की टीका में सर्गों तथा प्रत्येक काण्ड के श्लोकों की गणना की गयी है। बालकाण्ड में ७७ सर्ग तथा २२५६ श्लोक, अयोध्या काण्ड में ११९ सर्ग तथा ४४१५ श्लोक, अरण्यकाण्ड में ७५ सर्ग तथा श्लोक संख्या ४४१५ मिलती है। किष्किन्धाकाण्ड में ६७ सर्ग तथा २६२० श्लोक हैं। सुन्दरकाण्ड में ६८ सर्ग और श्लोकों की सङ्ख्या ३००६ है। युद्धकाण्ड में १३१ सर्ग तथा ५९६० श्लोक हैं। उत्तरकाण्ड में ११० सर्ग तथा ३२३४ श्लोक हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण

---

१. यः पटेच्छृणुयाद् वापि काण्डमभ्युदयोत्तरम्।
आनन्दकार्ये यात्रायां स जयी परतोऽत्र वा।। (बृहद्धर्मपुराण २६.१४)

२. रामायण-प्रथम भाग (बालकाण्ड) प्रस्तावना पृ.६

३. रामायण-बालकाण्ड ४.२

४. रामायण-तिलकटीका पृ. १७

वाल्मीकि रामायण में ६४७ सर्ग तथा २४,२५३ श्लोक होने चाहिए[1]।

कतक टीका में छः काण्डों में पाँच सौ छत्तीस सर्ग बतलाये गये हैं। इसके अनुसार रामायण का 'चतुर्विंशत्सहस्राणि' (रामायण बालकाण्ड ४।२) श्लोक प्रक्षिप्त है[2]। रामायण में चौबीस हजार श्लोक होने के कारण इसे 'चतुर्विंशतिसाहस्रीसंहिता' भी कहते हैं। रामायण में चौबीस हजार श्लोक थे परन्तु कतिपय प्रक्षिप्तांशों को जोड़कर इसे बढ़ाया भी गया है, इसके अतिरिक्त कतिपय रामायण के अंश वाल्मीकि के नहीं हैं। कतिपय रामायण के मूल अंश वाल्मीकि के नहीं हैं। कतिपय रामायण के मूल अंश नष्ट भी हो चुके हैं। इन सब गतिविधियों के घटित होने पर भी रामायण आज अपने में पूर्ण दिखती है तथा लोकप्रिय बनी हुई है।

वाल्मीकि ने रामायण में सावित्रीमन्त्र (गायत्री) के चौबीस अक्षर प्रत्येक एक-एक हजार पर रखे हैं ऐसी प्रसिद्धि है। जिन श्लोकों में गायत्री के बीज रखे गये हैं, उन चौबीस श्लोकों को 'गायत्री-रामायण' के नाम से जाना जाता है। 'तपःस्वध्यायनिरतं'[3] रामायण के आदि श्लोक में 'त्' बीज गायत्री के 'तत्' बीज का रूप है। इसी प्रकार प्रत्येक सहस्र श्लोक पर एक-एक गायत्री का बीज (अक्षर) प्राप्त होता है। यह रामायण का रहस्यात्मक वैशिष्ट्य है।

## रामायण में प्रक्षिप्तांश तथा उत्तरकाण्ड

आज जिस रामायण की उपलब्धि होती है, विद्वानों ने उसमें अनेकत्र प्रक्षिप्तांश स्वीकार किये हैं। अयोध्याकाण्ड से युद्धकाण्डपर्यन्त रामायण की प्राचीनता में कोई सन्देह नहीं है। बालकाण्ड तथा उत्तरकाण्ड में कतिपय अर्वाचीन तथ्यों का समावेश होने से इन्हें प्रक्षिप्त माना जा सकता है। प्रक्षिप्तांशों का उल्लेख केवल आधुनिक भारतीय तथा पाश्चात्त्य विद्वानों ने ही नहीं किया है अपितु रामायण के कुछ संस्कृत के टीकाकार भी अपनी सूक्ष्मेक्षिका से रामायण के प्रक्षिप्त श्लोकों को निर्दिष्ट करते हैं। ऐसे टीकाकार शिवसहाय,

---

१. बालकाण्डे तु सर्गाणां सप्तसप्ततिरीरिता। अयोध्याकाण्डगाः सर्गाश्शतं चैकोनविंशतिः।।
आरण्यकाण्डे सर्गाणां पञ्चसप्ततिरीरिता। किष्किन्धाकाण्डगाः सर्गाः सप्तषष्टिरुदीरिताः।।
सर्गाणां सुन्दरे काण्डे त्वष्टषष्टिरुदीरिता। एकत्रिंशच्छतं सर्गा दृश्यन्ते युद्धकाण्डगाः।।
दशोत्तरशतं सर्गा उत्तरे काण्ड ईरिताः।।
बालकाण्डगताः श्लोकाश्चमराग्निप्रकीर्तिताः। अयोध्याकाण्डगाः श्लोकाः शुकमायाः प्रभाषिताः।।
आरण्यकाण्डगाः श्लोकाः खगसाराः प्रदर्शिताः। किष्किन्धाकाण्डगाः श्लोका नीरधाराप्रकीर्तिताः।।
श्लोकास्तु सुन्दरकाण्डे ताननागा प्रभाषिताः। युद्धकाण्डगताः श्लोका निधिधीशाः प्रवेदिताः।।
श्लोकाः स्युरुत्तरे काण्डे बलरागाः प्रभाषिताः।। (रामायण बालकाण्ड ४.२ पर 'मणिमञ्जीर' टीका)

२. रामायण-बालकाण्ड ४.२ पर 'कतक' टीका।

३. रामायण-बालकाण्ड १.१

माधवयोगी तथा नागेश आदि प्रमुख हैं। सर्वप्रथम बालकाण्ड के प्रक्षिप्तत्व का विचार यहाँ अपेक्षित है। पाश्चात्य विद्वान् विन्टरनित्स, जैकोबी तथा मैक्डानेल बालकाण्ड को प्रक्षिप्त मानते हैं[१]। बालकाण्ड की भाषाशैली रामायण के अन्य काण्डों की भाषाशैली ने निकृष्ट प्रतीत होती है। बालकाण्ड में राम विष्णु के अवतार के रूप में कहे गये हैं। अन्य (उत्तरकाण्ड को छोड़कर) काण्डों में राम एक पुरुष के रूप में चित्रित हैं। विन्टरनित्स ने कहा है कि बालकाण्ड[२] में राम के विवाह के साथ ही लक्ष्मण का विवाह भी वर्णित है। परन्तु अरण्यकाण्ड[३] में राम शूर्पणखा से लक्ष्मण को अविवाहित बतलाते हैं। अतः बालकाण्ड के रचयिता को अरण्यकाण्ड की इस उक्ति का ज्ञान नहीं है[४]। मैक्डानेल ने लिखा है कि मूलरूपेण अयोध्याकाण्डगत कुछ श्लोक जो ग्रन्थारम्भ के सूचक हैं उन्हें वहाँ से उठाकर बालकाण्ड के पञ्चम सर्ग में रखा गया है[५]। जैकोबी ने रामायण के अनेक अंशों को प्रक्षिप्त माना है[६]। इस प्रकार प्राप्त रामायण का चौथाई भाग भी मौलिक नहीं माना जा सकेगा। अतः जैकोबी का मत अधिक उपयुक्त नहीं लगता है।

बालकाण्ड को प्रक्षिप्त मानने में उपर्युक्त जो प्रमाण उपस्थापित किये गये हैं वे कदाचित् अधिक समीचीन नहीं हैं। यह अवश्य माना जा सकता है कि कुछ अंश बालकाण्ड में जोड़े गये होंगे, क्योंकि भाषा-शैली की दृष्टि से बालकाण्ड और अन्य काण्डों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। अरण्यकाण्ड में लक्ष्मण को अविवाहित कहना केवल परिहासवश है वास्तविक नहीं। राम को बालकाण्ड के अतिरिक्त कतिपय स्थलों[७] पर ऐसा सङ्केत किया गया है कि वे सर्वशक्तिमान् विष्णु हैं। अतः बालकाण्ड को प्रक्षिप्त मानना अधिक उपयुक्त नहीं लगता है। बालकाण्ड भी रामायण का ही भाग है और वाल्मीकि मुनि के द्वारा प्रणीत है। बालकाण्ड के कुछ अंश अवश्य अर्वाचीन हैं, अतः उन्हें प्रक्षिप्त माना जा सकता है।

रामायण के बालकाण्ड के अतिरिक्त अन्य काण्डों में भी प्रक्षिप्त श्लोक स्वीकार किये गये हैं। उदाहरणार्थ सुन्दरकाण्ड में रावण के अन्तःपुर में प्रविष्ट हनुमान् का रावण की सोती हुई स्त्रियों का अवलोकन जिसमें किञ्चिद् अश्लीलता है। ए.बी. कीथ ने इसे प्रक्षिप्त माना है[८]। इसी प्रकार अन्य श्लोकों के सन्दर्भ में टीकाकारों तथा विद्वानों का प्रक्षिप्तत्व निर्देश दिया गया है। विस्तार के भय से यहाँ सब कुछ लिखना समीचीन नहीं है।

---

१. **रामायण**-बालकाण्ड (प्रथम भाग) प्रस्तावना पृ. ७
२. **रामायण**-बालकाण्ड ७३.३०-३५
३. **रामायण**-अरण्यकाण्ड १८।३
४. **प्राचीन भारतीय साहित्य** - प्रथम भाग (द्वितीय खण्ड) पृ. १७०
५. **रामायण**-बालकाण्ड (प्रथम भाग) प्रस्तावना पृ.६
६. **प्राचीन भारतीय साहित्य** प्रथम भाग (द्वितीय खण्ड) पृ. १७०
७. **रामायण**-अरण्यकाण्ड ३७.१३, किष्किन्धाकाण्ड १५।१६
८. **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (ए.बी.कीथ) पृ. ५६)

अब उत्तरकाण्ड के विषय में चर्चा करना यहाँ अभीष्ट है। उत्तरकाण्ड को भी पाश्चात्य विद्वानों ने प्रक्षिप्त माना है और वही तर्क दिये हैं जो बालकाण्ड को प्रक्षिप्त स्वीकार करने में उपस्थापित किये गये थे। अतः उन तथ्यों के पूर्ववत् निर्मूल होने से यहाँ प्रस्तुत करना उचित नहीं है। सर्वप्रथम उत्तरकाण्ड को रामायण के अन्तःसाक्ष्य के अनुसार अवलोकन करना चाहिए कि कहीं इसके प्रक्षिप्त होने का सङ्केत तो नहीं है। इस सन्दर्भ में बालकाण्ड के अन्तर्गत कहा गया है कि भविष्य (अश्वमेधादिचरिताख्यान से युक्त) के साथ उत्तरकाण्ड की रचना वाल्मीकि ने की है-"कृत्वाऽपि तन्महाप्राज्ञः सभविष्यं सहोत्तरम्"।[1]

इस श्लोक की टीकाओं में इसे और अधिक स्पष्ट करते हुए कहा गया है-"अतएव सहोत्तरं उत्तरकाव्य एव तत्प्रतिपादनात् तेनैकग्रन्थम्[2]।" रामायणशिरोमणि टीका में इसे और अधिक स्पष्ट करते हुए लिखा है-"महाप्राज्ञः महती पूजनीया प्रज्ञा यस्य सः वाल्मीकिः। सहोत्तरम्, उत्तरकाण्डसहितं तत्काण्डषट्कं रामायणं कृत्वा सभविष्यं सभेषु सभावत्पुरुषेषु विष्यं रामायणव्यापकत्वं यथास्यात्तथा।"[3]।

इन उपर्युक्त उद्धरणों से ज्ञात होता है कि उत्तरकाण्ड की रचना वाल्मीकि ने ही की। परन्तु उत्तरकाण्ड का पृथक् निर्देश करके ग्रन्थकार ने कुछ सन्देह अवश्य उत्पन्न किया है। रामायण में अन्यत्र भी उत्तरकाण्ड का पृथक् कथन प्राप्त होता है-

**आदिप्रभृति वै राजन् पञ्चसर्गशतानि च।**
**काण्डानि षट् कृतानीह सोत्तराणि महात्मना।।[4]**

यहाँ छः काण्डों का उल्लेख करके उत्तरकाण्ड का पृथक् निर्देश किया गया है। इससे उत्तरकाण्ड को पश्चाद्वर्ती माना जा सकता है अथवा वाल्मीकि ने छः काण्डों की प्रथम रचना की, तत्पश्चात् उसे पूर्णता प्रदान करने हेतु उत्तरकाण्ड लिखा। इस कथन का तात्पर्य यह भी हो सकता है कि रामायण में उत्तरकाण्ड बाद में जोड़ दिया गया हो और उसे उपर्युक्त प्रकार से कहकर वाल्मीकि-कृत सिद्ध करने का यह कोई प्रयास हो। उत्तरकाण्ड वाल्मीकि की रचना नहीं है, इस तथ्य को प्रमाणित करने हेतु दो साक्ष्य भी प्राप्त होते हैं- प्रथम तो रामायण के युद्धकाण्ड के अन्त में फलश्रुति उपलब्ध होती है[5] जिससे युद्धकाण्ड पर्यन्त ही रामायण की समाप्ति प्रतीत होती है। दूसरा साक्ष्य यह है कि महाभारत में रामोपख्यान के अन्तर्गत उत्तरकाण्डीया कथा नहीं है। इससे उत्तरकाण्ड की प्रक्षिप्तता मानी जा सकती है। परन्तु इन प्रमाणों के आधार पर उत्तरकाण्ड को प्रक्षिप्त मानना युक्तियुक्त

---

१. रामायण-बालकाण्ड ४.३
२. रामायण-बालकाण्ड ४।३ पर कतक व्याख्यान।
३. रामायण-बालकाण्ड ४।३ पर रामायणशिरोमणि टीका।
४. वाल्मीकि रामायण-उत्तरकाण्ड ६४.२६
५. रामायण-युद्धकाण्ड १२८.१०५-१२२

नहीं है। किसी भी ग्रन्थ में फलश्रुति मध्य में भी पायी जा सकती है। अथवा प्रत्येक काण्ड की फलश्रुति भी रखी जा सकती है। फलश्रुति को रचयिता के अतिरिक्त धार्मिक परम्परा से उस सम्प्रदाय के लोग भी जोड़ सकते हैं, अतः फलश्रुति प्रक्षिप्त हो सकती है। रामायण को वाल्मीकि ने युद्धकाण्डपर्यन्त लव-कुश को पढ़ाया। इसीलिए युद्धकाण्ड में उसकी फलश्रुति दे दी गयी होगी। उत्तरकाण्ड की रचना कवि ने बाद में की होगी और उसे इसमें जोड़ दिया होगा। महाभारत में जो रामकथा प्राप्त होती है वह तो रामायण के उत्तरकालिक है ऐसा विण्टरनित्स मानते हैं[1]। उत्तरकाण्ड की प्राचीनता सिद्ध करने में कतिपय अधोलिखित साक्ष्य उपलब्ध होते हैं-

(क) श्रीराम का राज्याभिषेक युद्धकाण्ड में वर्णित है, जबकि उत्तरकाण्ड में राम के स्वर्गारोहण की कथा ११० सर्ग में प्राप्त होती है। महाभारत के खिलभाग हरिवंशपुराण में राम की कथा पट्टाभिषेकपर्यन्त न होकर स्वर्गारोहणपर्यन्त है। अतः यदि हरिवंश का समय चतुर्थ शताब्दी से पञ्चम शताब्दी[2] के अन्तर्गत स्वीकार करें तो रामायण का उत्तरकाण्ड इससे प्राचीन ही होना चाहिए।

(ख) उत्तरकाण्डगत रामचरित कालिदास को भी ज्ञात था तथा उन्होंने 'रघुवंश' के चतुर्दशसर्ग में रामायण का वृत्तान्त निबद्ध किया है। अतः उत्तरकाण्ड कालिदास से प्राचीन है। यदि कालिदास का समय प्रथम शताब्दी ई.पू. माना जाय, तो उत्तरकाण्ड इससे भी प्राचीन है।

(ग) रामायण पर आधृत 'कुन्दमाला' नाटक के रचयिता दिङ्नाग ने वाल्मीकि के द्वारा रचित रामायण सीता-निर्वासनपर्यन्त स्वीकार की है[3]। यदि दिङ्नाग का समय ४०० ईसवी[4] माना जाय तो उत्तरकाण्ड इससे प्राचीन सिद्ध होता है। कतिपय विद्वान् दिङ्नाग को कालिदास का समकालिक मानते हैं।

(घ) रामायण की प्राप्त प्रायः सभी टीकाएँ उत्तरकाण्डपर्यन्त उपलब्ध होती हैं। इससे भी उत्तरकाण्ड की प्रामाणिकता सिद्ध होती है।

इस प्रकार उपर्युक्त संदर्भों का आश्रय लेकर उत्तरकाण्ड को प्रक्षिप्त मानना तर्कसङ्गत नहीं है। कतिपय सर्ग तथा श्लोक अवश्य प्रक्षिप्त हो सकते हैं। पाश्चात्त्य विद्वानों ने जिन तथ्यों के आधार पर उत्तरकाण्ड की प्रक्षिप्तता सिद्ध की है वे प्रायः निर्मूल तथा अप्रामाणिक हैं। यदि रामायण में उत्तरकाण्ड को सम्मिलित न किया जाय तो रामायण में श्लोकों की संख्या चौबीस हजार नहीं हो सकती है। अतः उत्तरकाण्ड को सम्बद्ध करके ही

---

१. **रामायण**-(प्रथम भाग) बालकाण्ड, प्रस्तावना, पृ. ६
२. **प्राचीन भारतीय साहित्य**-प्रथम भाग (द्वितीय खण्ड) पृ. १३८-१३६
३. **कुन्दमाला नाटक** ६.१४
४. **संस्कृत साहित्य का इतिहास** (ए.बी. कीथ) पृ. ६६

रामायण अपनी पूर्णता की कसौटी पर कसी जा सकती है। यह अवश्य है कि रामायण के युद्धकाण्ड की रचना के अनन्तर अधिक समय व्यतीत होने पर वाल्मीकि ने इसकी रचना की होगी। यह भी हो सकता है कि उत्तर चरित की रचना अलग से करके महर्षि ने सप्तम काण्ड के रूप में इसे रामायण में निबद्ध कर दिया हो। उत्तरकाण्ड का समय ईसा पूर्व द्वितीय शतक से प्राचीन मानना कदाचित् अधिक न्यायपूर्ण होगा[1]।

## वाल्मीकि रामायण के पाठ तथा संस्करण

वाल्मीकि रामायण के मुख्यतया चार पाठ उपलब्ध होते हैं। ये पाठ सम्प्रदाय तथा देश के अनुसार रखे गये हैं। जिन-जिन स्थानों पर वाल्मीकि रामायण की मातृकाएँ प्राप्त होती हैं प्रायः वे विभिन्न लिपियों में लिखी गयी हैं। अतः लिपि तथा देश के अनुरूप रामायण के पाठ प्राप्त होते हैं, जिनका उल्लेख अधोलिखित है -

(अ) दाक्षिणात्य पाठ।
(आ) गौडीय पाठ।
(इ) पाश्चात्त्य पाठ।
(ई) काश्मीरक पाठ।

**(अ) दाक्षिणात्य पाठ** - आन्ध्र, ग्रन्थ, मलयालम आदि दक्षिण भारतीय लिपियों में प्राप्त पाण्डुलिपियों के द्वारा सम्पादित रामायण दाक्षिणात्य पाठ को उपस्थापित करती है। रामायण का दाक्षिणात्य पाठ ही प्राचीन माना जाना चाहिए। विण्टरनित्स ने यह अङ्गीकार किया है कि रामायण का परम्परागत पाठ कण्ठस्थ ही रहा होगा[2]। इसीलिए विभिन्न पाठों में परस्पर अन्तर प्रतीत होता है। परन्तु विभिन्न लिपियों में प्राप्त दाक्षिणात्य पाठ प्रायः समरूप ही हैं। गोविन्दराज तथा महेश्वरतीर्थ के द्वारा रचित टीका के साथ रामायण मद्रास से ग्रन्थ लिपि में प्रकाशित हुई है। इसके बाद इस पाठ का प्रकाशन देवनागरी लिपि में मुम्बई से हुआ है। वह एक प्रामाणिक संस्करण है। ग्रन्थ लिपि में प्रकाशित उक्त रामायण के सम्पादक के. वेङ्कटकृष्ण शास्त्री हैं तथा यह १८८६ ई. में प्रकाशित हुई थी। देवनागरी लिपि में प्रकाशित रामायण के सम्पादक टी.आर. कृष्णाचार्य हैं और यह निर्णयसागर प्रेस से १६०५ ई. में प्रकाशित की गयी है।

**(आ) गौडीय पाठ** - गौडीय पाठ बङ्गाल में प्राप्त रामायण की बंगाली लिपियों में लिखित पाण्डुलिपियों से तैयार किया गया है। रामायण के बालकाण्ड तथा अयोध्याकाण्ड का अंग्रेजी अनुवाद के साथ सर्वप्रथम प्रकाशन बङ्गाल के श्रीरामपुर नगर से १८०६-१८१० ई. में हुआ। इसका सम्पादन तथा अनुवाद विलियम कैरी तथा जोशव मर्शमन् ने किया था।

---

१. **रामायण**-(प्रथम भाग) बालकाण्ड, प्रस्तावना, पृ. १२
२. **रामायण**-(प्रथम भाग) बालकाण्ड, प्रस्तावना, पृ. ५

इन्हीं दो काण्डों का पुनः प्रकाशन लैटिन भाषा के अनुवाद सहित जर्मन देश के बन् नगर से १८२६-१८३८ के मध्य हुआ। इस संस्करण के सम्पादक तथा अनुवादक अगस्तुस गोइलेलुमस् थे। सम्पूर्ण गौडीय पाठ वाली रामायण का मुद्रण इटली देश में १८४३-१८६७ के मध्य सम्पन्न हुआ। पुनः इस संस्करण का प्रकाशन 'इण्डियन हेरिटेज् ट्रस्ट, मद्रास' से १९८०-१९८३ में किया गया है। इसके अनन्तर इस संस्करण के बंगाली भाषा में अनुवाद के साथ कई बार प्रकाशन हो चुका है।

**(इ) पाश्चात्त्य पाठ** - देवनागरी लिपि में प्राप्त रामायण की मातृकाओं से सम्पादित पाठ पाश्चात्त्य पाठ के नाम से अभिहित है। यह दाक्षिणात्य तथा काश्मीरक पाठ का समन्वय रूप स्वीकार किया जा सकता है। सन् १८८८ ई. में निर्णयसागर प्रेस मुम्बई से तिलक टीका के साथ रामायण का पाश्चात्त्य पाठ प्रकाशित हुआ था। इसके सम्पादक वासुदेव लक्ष्मण शास्त्री पणशीकर थे। पुनः यह अब तक चार बार प्रकाशित हो चुका है। इस संस्करण का अभी नवीन प्रकाशन इण्डोलाजिकल बुक हाउस दिल्ली से १९८३ में हुआ है। पाश्चात्त्य पाठ का एक मूल संस्करण निर्णयसागर मुद्रणालय मुम्बई से १९०७ ई. में भी प्रकाशित हुआ था। रामायणतिलक, रामायणशिरोमणि तथा रामायणभूषण इन तीन टीकाओं के साथ रामायण का एक पाश्चात्त्य संस्करण परिमल पब्लिकेशन्स दिल्ली से १९९१ में प्रकाशित हुआ है। इसके पाठान्तरकार तथा संशोधक श्रीनिवासशास्त्री कट्टी हैं। गीताप्रेस गोरखपुर से हिन्दी अनुवाद के साथ रामायण का दो भागों में प्रकाशन सं. २०१७ वि.में हुआ था, तब से इसके दर्जनों संस्करण निकल चुके हैं। यह भी प्रायः पाश्चात्त्यपाठानुसारी है।

**(ई) काश्मीरक पाठ** - काश्मीरक पाठ को पश्चिमोत्तर पाठ भी कहते हैं। क्योंकि भारत के पश्चिमी क्षेत्र लाहौर इत्यादि से लेकर काश्मीर पर्यन्त रामायण की जो पाण्डुलिपियाँ प्राप्त हुई, उनसे संशोधित तथा सम्पादित पाठ पश्चिमोत्तर पाठ कहलाया। देवनागरी, नागरा तथा शारदा आदि लिपियों में लिखित रामायण की मातृकाएँ काश्मीरक पाठ में प्रयुक्त की गयी हैं। काश्मीरक पाठ का आश्रय लेकर श्रीभगवद्दत्त आदि विद्वानों ने एक रामायण का संस्करण तैयार किया था, जो दयानन्द महाविद्यालय लाहौर के शोध विभाग से सन् १९२३-१९३१ के मध्य प्रकाशित हुआ। इस पाठ के अन्य संस्करण प्रायः प्राप्त नहीं होते हैं।

## बडौदा से प्रकाशित रामायण का समीक्षात्मक संस्करण

उपर्युक्त दाक्षिणात्य, गौडीय, पाश्चात्त्य तथा काश्मीरक पाठों का परस्पर आलोडन करके और विभिन्न प्रान्तों से प्राप्त मातृकाओं के आश्रय से नवीन शोध परिपाटी के द्वारा रामायण का एक प्रामाणिक सम्पादन प्राच्य शोध संस्थान बड़ौदा से १९६०-१९७५ ई. में प्रकाशित हुआ है। यह संस्करण सात भागों में प्रकाशित हुआ है। प्रथम भाग (१९६० ई.) के जे.एम. मेहता, द्वितीय भाग (१९६२) के पी.एल. वैद्य, तृतीय भाग (१९६३) के पी.

सी. दीवान जी, चतुर्थ भाग (१९६५) के डी.आर. मनकद, पंचम भाग (१९६६) के जी. सी. झाल, षष्ट भाग (१९७१) के पी.एल. वैद्य तथा सप्तम भाग (१९७५) के उमाकान्त प्रेमानन्द सम्पादक हैं। यह अनेक पाठों तथा पाण्डुलिपियों का समीक्षात्मक सम्पादन है। रामायण का यह कदाचित् सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण संस्करण माना जा सकता है।

## रामायण की प्राचीनतम पाण्डुलिपि

हस्तलिखित ग्रन्थागारों के सूचीपत्रों से रामायण की अनेक पाण्डुलिपियाँ प्राप्त होती हैं। भोजपत्र, ताड़पत्र तथा देशी कागज पर रामायण की मातृकाएँ विभिन्न लिपियों में मिलती हैं। बडौदा से प्रकाशित रामायण की भूमिका से विदित होता है कि आज रामायण की दो हजार से भी अधिक पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध हैं[1]।

परन्तु इनमें कौन प्राचीनतम हो सकती है, इसका निश्चय करना कठिन है। यह अवश्य कहा जा सकता है कि भोजपत्र तथा ताड़पत्र पर लिखित मातृकाएँ प्राचीन होंगी। इस सन्दर्भ में जिन पाण्डुलिपियों पर लिपिकाल अङ्कित है, उन पर विचार करने से रामायण की एक पाण्डुलिपि प्राचीनतम हो सकती है जो दिल्ली में रहने वाले स्वर्गीय प्रो. रघुवीर जी के पाण्डुलिपिसङ्ग्रह में सुरक्षित है। इसकी लिपि नेवारी है तथा इस पर अङ्कित लिपिकाल १०७६ वि.स. (१०१९ ई.) है। इस पर आधृत प्रतिलिपि का प्रकाशन दिल्ली से १९८२ ई. में उनके पुत्र लोकेश चन्द्र तथा शारदा रानी के द्वारा किया गया है[2]। लेखक के द्वारा यह मातृका देखी नहीं गयी है। अतः किस पाठ के अनुसार यह पाण्डुलिपि थी, इस विषय में कुछ कहना उचित नहीं होगा।

## रामायण के अन्य संस्करण तथा अनुवाद

रामायण अत्यन्त लोकप्रिय रचना है। अतः वाल्मीकि रामायण के पूर्वकथित संस्करणों के अतिरिक्त अधोलिखित मुख्य संस्करण भी प्राप्त होते हैं-

(१) रामायण (अंग्रेजी अनुवाद सहित)-अनुवादक टी.एच्. ग्रिफिथ, प्रकाशक- ई.जे. लेजर्स एण्ड को. बनारस-१९१५ ई.

(२) रामायण (३ खण्डों में, अंग्रेजी अनुवाद सहित) - सम्पादक, अनुवादक-माखनलाल सेन, प्रकाशक - ओरिएण्टल पब्लिशिंग कम्पनी, कलकत्ता-१९२७ (तृतीय संस्करण)

(३) श्रीमद्वाल्मीकि रामायण (हिन्दी अनुवाद सहित) ९ भाग, अनुवादक-चतुर्वेदी द्वारिका प्रसाद शास्त्री, प्रकाशक- रामनारायण लाल प्रकाशक तथा पुस्तक विक्रेता इलाहाबाद-१९५० (द्वितीय संस्करण)

---

१. The Valmiki Ramayana Vol.I, Introduction, Page XXIX

२. रामायण- (प्रथम भाग) बालकाण्ड, प्रस्तावना पृ.६

(४) रामायण (तिलक, शिरोमणि तथा भूषण तीन संस्कृत टीकाओं सहित) सात खण्ड, सम्पादक श्रीनिवास शास्त्री कट्टी, प्रकाशक-गुजरात प्रिंटिंग प्रेस, बाम्बे - १६१४ ई।
(५) श्रीमद्वाल्मीकि रामायण- (माधवयोगीकृत 'अमृतकतक' संस्कृतटीकायुक्त) पञ्चमसम्पुट - किष्किन्धाकाण्डपर्यन्त, सम्पादक-के.एस. वरदाचार्य चतुर्थ सम्पुट- अरण्यकाण्ड के सम्पादक-एन.एस. वेङ्कटनाथाचार्य, प्रकाशक-प्राच्य शोध संस्थान, मैसूर विश्वविद्यालय, मैसूर-१६६०-१६७५ ई.
(६) रामायण (मूल) तीन खण्ड, सम्पादक-रामप्रतापचन्द्र, प्रकाशक-भारतयन्त्रालय, कलकत्ता-१८०३ शकाब्द।
(७) वाल्मीकिरामायण (मूल) सम्पादक-चिन्नस्वामीशास्त्री तथा वा.द्व. सुब्रह्मण्यशास्त्री, प्रकाशक-एन्. रामरत्नम्, मद्रास-१६५८ ई.।
(८) श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम् - सम्पादक- पं. शिवराम शर्मा वसिष्ठ, प्रकाशक-चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१६८२ (तृतीय संस्करण)।
(६) रामायण-सम्पादक-श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, प्रकाशक-भारतमुद्रणालय, आनन्द आश्रम, किलापादी जिला-सूरत।
(१०) वाल्मीकि रामायण - सम्पादक -गङ्गाविष्णु, श्रीकृष्णदास, प्रकाशक-लक्ष्मी वेङ्कटेश्वर 'स्टीम प्रेस', कल्याण-बम्बई-१६६७ ई.।
(११) वाल्मीकि रामायण-सम्पादक- पी.पी.एस. शास्त्री, मद्रास-१६३५ ई.
(१२) रामायण - प्रकाशक-मध्वविलास बुक डिपो, कुम्भकोणम्।
(१३) श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम्-(गोविन्दराजीय, रामानुजीय, ततिश्लोकी तथा माहेश्वरतीर्थीय चार संस्कृत टीकाओं से युक्त और मुनिभावप्रकाशिका, सत्यतीर्थीय आदि टीकाओं से उद्धृत टिप्पणीसंवलित) सम्पादक - क्षेमराज श्रीकृष्णदास, प्रकाशक-नाग प्रकाशक, जवाहरनगर दिल्ली - १६६१ ई.।

इस प्रकार कथित संस्करणों के अतिरिक्त वाल्मीकि रामायण के अन्य संस्करण भी निकले हैं जिन सबका विवरण विस्तार के भय से यहाँ अपेक्षित नहीं है। मोतीलाल बनारसीदास दिल्ली से अभी रामायण का एक अंग्रेजी अनुवादपूर्वक संस्करण निर्गत हुआ है जो अनुवाद तथा विस्तृत भूमिका की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। हिन्दी में वाल्मीकि रामायण के अनेक अनुवाद हुए हैं। गीताप्रेस गोरखपुर से मूल के साथ हिन्दी अनुवाद तथा वहीं से प्रकाशित चार भागों में वाल्मीकि रामायण का हिन्दी भाषान्तर भी प्रकाशित हुआ है। प्रयाग (इलाहाबाद) से भी रामायण का हिन्दी अनुवाद प्रकाशित है। वाल्मीकि रामायण के कुछ प्राचीन हिन्दी अनुवाद भी प्राप्त होते हैं। संवत् १८१० वि. में सन्तोष सिंह ने रामायण का अनुवाद किया था तथा गणेश कवि ने 'वाल्मीकीय रामायण तथा श्लोकार्थ प्रकाश' नाम से बालकाण्ड तथा सुन्दरकाण्ड के पाँच सर्गों का अनुवाद किया था। संवत् १६१४ में छत्रधारी ने रामायण के तीन काण्डों का हिन्दी अनुवाद किया था। प्रसिद्ध कवि भारतेन्दु हरिश्चन्द्र

के पिता श्री गिरिधरदास ने सम्पूर्ण 'वाल्मीकि रामायण' का हिन्दी पद्यानुवाद किया है। रामायण का अंग्रेजी गद्यानुवाद १८८९ ई. में मन्मथनाथ दत्त ने प्रस्तुत किया तथा सी. राजगोपालाचारी ने रामायण का पद्यानुवाद अंग्रेजी में १९५८ ई. में बम्बई से प्रकाशित किया। सन् १५८५ में बादशाह अकबर की आज्ञा से रामायण का फारसी अनुवाद किया गया था। विभिन्न देशों में रामायण के अंग्रेजी, जर्मन, फ्रेंच, इतालवी तथा चेक भाषाओं में अनुवाद हुए हैं[1]। आज भी वाल्मीकि रामायण के अनेक अनुवाद अंग्रेजी, हिन्दी तथा देश-विदेश की अन्य भाषाओं में हो रहे हैं। इसके अतिरिक्त वाल्मीकि रामायण पर अनेक शोधपरक पुस्तकें, जिनकी सङ्ख्या शताधिक है, लिखी गयी हैं और इस पर आज भी अनुवाद तथा शोध की परम्परा अक्षुण्ण बनी हुई है।

## वाल्मीकि रामायण की संस्कृत टीकाएँ

वाल्मीकि रामायण की संस्कृत में अनेक टीकाएँ प्राप्त होती हैं। कतिपय महत्त्वपूर्ण टीकाएँ रामायण के साथ प्रकाशित भी हुई हैं। अनेक टीकाएँ अभी केवल मातृका रूप में विभिन्न हस्तलिखितग्रन्थागारों में अवस्थित हैं। रामायण की टीकाओं के विषय में एम. कृष्णमाचारियर ने 'हिस्ट्री आफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर' में विवेचन किया है, उसी के अनुसार यहाँ रामायण की टीकाओं का विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है-

१. **भूषण टीका**-रामायण की प्रसिद्ध टीका 'भूषण' के रचयिता गोविन्दराज हैं। इनके पिता का नाम वरदराज था। ये कौशिक गोत्र के श्रीवैष्णव ब्राह्मण थे। गोविन्दराज का निवास स्थान काञ्ची माना जाता है[2]। टीका के प्रारम्भ में इन्होंने शठकोपदेशिक तथा लक्ष्मणयोगी (रामानुज) का स्मरण किया है[3]। युद्धकाण्ड के अन्त में इन्होंने लिखा है कि इस टीका को लिखने के लिए भावनाचार्य ने प्रेरित किया था। भावनाचार्य बधूल गोत्र वाले कण्डाल परिवार के वंशज थे। रामायण की टीका लिखने का विचार तब आया जब ये तिरुपति में भगवान् वेङ्कटेश्वर के दर्शन के लिए गये तो वहाँ इन्हें रामायण लिखने का स्वप्न हुआ[4]। प्रत्येक काण्ड की टीका का पृथक् नामकरण किया गया है। मणिमञ्जीर, पीताम्बरा,

---

१. **रामायणकालीन संस्कृति** - डॉ. शान्तिकुमार नानूराम व्यास, पृ. २६४-२६५
२. **History of Classical Sanskrit Letrature** Page-22 (Krishnamachariar)
३. आचार्यं शठकोपदेशिकमथ प्राचार्यपारम्परीं।।
श्रीमल्लक्ष्मणयोगिवर्यमुनावास्तव्यनाथादिकान्।।
......भजे।। (**रामायण** बालकाण्ड भूषणटीका श्लोक-१)
४. श्रीमत्यञ्जनभूधरस्य शिखरे श्रीमारुतेः सन्निधा-
वग्रे वेङ्कटनाथकस्य सदनद्वारे यतिक्ष्माभृतः।।
नानादेशसमागतैर्बुधगणै रामायणव्याक्रियां।
विस्तीर्णां रचयेति सादरमहं स्वप्नेऽस्मि सञ्चोदितः।।
(**रामायण** बालकाण्ड-भूषणटीका श्लोक-२)

रत्नमेखला, मुक्ताहार, शृंगारतिलक, मणिमुकुट और रत्नकिरीट क्रमशः काण्डों की टीकाओं का नाम है। इनका समय १६वीं शताब्दी का मध्य माना जाता है[१]। यह मद्रास, बम्बई तथा दिल्ली से प्रकाशित हो चुकी है।

**२. धर्माकूतम् टीका** - यह एक अच्छी समालोचनात्मक टीका है। रामायण के अनेक नीति तथा धर्मविषयक स्थलों पर इसमें वेद तथा धर्मशास्त्रों से वचन उद्धृत किये गये हैं। इसके रचयिता त्र्यम्बक मखिन् हैं। इनके पिता का नाम गङ्गाधर था जो तन्जौर राज्य स्थापक एकोजी (१६७४-१६८७) के मन्त्री थे। त्र्यम्बक मखिन् के भाई नारायण ने 'विक्रमसेनचम्पू' लिखा है। इनके पितामह का नाम त्र्यम्बकामात्य था। जब शाहजी (१६८७-१७११) राजा बने तो त्र्यम्बक उनके मंत्री नियुक्त हुए थे। सरभोजी के समय (१७१२-१७२७) भी त्र्यम्बक इस पद पर नियुक्त थे। अतः इनका समय १६८७ से १७२७ ई. के मध्य स्वीकार किया जाता है। इस टीका की पाण्डुलिपि 'तञ्जौर महल लाइब्रेरी' में सुरक्षित है। श्रीरङ्गम् के वाणीविलास प्रेस से इस टीका के कतिपय अंश प्रकाशित हुए हैं[२]।

**३. वाल्मीकिहृदयम् टीका** - यह टीका आत्रेय गोत्र में उत्पन्न अहोबल के द्वारा लिखी गयी है। ये काञ्चीवरम् के निवासी थे। अहोबिल मठ के षष्ठ स्वामी पराङ्कुश इनके गुरु थे। पराङ्कुश विजय नगर के सम्राट् रामराय के समकालीन थे। अतः इनका समय १६वीं शताब्दी माना जाता है[३]। इन्होंने रामायण के कुछ चुने पद्यों की तमिल टीका का संस्कृत में अनुवाद किया है ऐसा 'तिरुवाय मोली' के व्याख्याकारों का कथन है। इन्होंने उत्तर भारत की यात्रा करके द्वादश आलवारों की वैष्णवों में स्थिति मजबूत की। अहोबिल शिलालेख से विदित होता है कि ये पुरी के जगन्नाथ मन्दिर में गये और वहाँ भी आलवार तथा वैष्णव सन्तों की महिमा का प्रचार किया[४]। अहोबल के एक शिष्य का नाम ब्रह्मविद्याध्वरिन् था। वाण वंश के नृसिंह इनके पिता थे तथा माता का नाम भवानी था[५]।

**४. रामायणान्वयी टीका**-इस टीका के प्रणेता किदाम्बी वंश में उत्पन्न रङ्गाचार्य हैं। इनका गोत्र आत्रेय था। वादिहंस कुल में उत्पन्न गोपाल इनके गुरु थे। काञ्जीवरम् के निकट अर्सनिपले में इनका निवास था[६]। रामायणान्वयी टीका वैष्णव सम्प्रदाय के अनुसार लिखी गयी है।

**५. रामायणसारसङ्ग्रह टीका**-चोलपण्डित ब्रह्माधिराज नाम से प्रसिद्ध नोदरिवंश में

---

१. History of Classical Sanskrit Letrature Page-23
२. History of Classical Sanskrit Letrature, Page-24
३. Ibid Page 23
४. Ibid - Page 23
५. 'अहोबिलम्' शिलालेख - द्रष्टव्य।
६. History of Classical Sanskrit Letrature, Page-24

उत्पन्न आत्रेय गोत्र वाले वरदराज इस टीका के रचयिता हैं। यह टीका रामायण के छुटपुट पद्यों पर प्राप्त होती है[1]।

**६. रामायणतत्त्वदीपिका टीका** - इस टीका के रचयिता महेश तीर्थ हैं। यह 'तीर्थीयम्' व्याख्यान के नाम से भी प्रसिद्ध है। यह नारायण तीर्थ के शिष्य थे। यह टीका मद्रास, बम्बई तथा अन्यत्र से प्रकाशित भी हो चुकी है[2]।

**७. रामायणभूषण टीका** - सिंहार्य के पुत्र प्रबल मुकुन्दसूरि इस टीका के रचयिता हैं। इन्होंने रामायण के टीकाकार वरदराज को उदधृत किया है[3]।

**८. रामायणदीपिका टीका** - यह विद्यानाथ दीक्षित द्वारा रचित रामायण टीका है[4]।

**६. सुबोधिनी टीका** - इस टीका के प्रणेता अभिनव रामभद्राश्रम हैं। इनके गुरु का नाम रघूत्तमाश्रम था[5]।

**१०. गुरुवाल्मीकि भावप्रकाशिका टीका** - लक्ष्मीनारायणामात्य के पुत्र हरिपण्डित इस टीका के निर्माता हैं। ये मुडिगुण्डा कुल में उत्पन्न कौण्डिन्य गोत्र से सम्बद्ध थे[6]।

**११. सर्वार्थसारटीका** - यह टीका वेङ्कटेश्वर के द्वारा लिखी गयी है[7]।

**१२. चतुरर्थी टीका** - यह अज्ञातकर्तृक टीका है। टीकाकार ने अपनी विद्वत्ता का परिचय दिया है। रामायण के पद्यों की टीका करते समय टीकाकार ने स्थल-स्थल पर कतिपय पद्यों के चार-चार अर्थ बतलाये हैं[8]। अतः यह एक महत्त्वपूर्ण व्याख्या मानी जा सकती है।

**१३. रामायणसारचन्द्रिकाटीका** - श्रीरङ्गम् के निवासी श्रीनिवास राघवाचार्य ने इस टीका का प्रणयन किया था। इन्होंने अपने को रङ्गनाथ का अनुयायी कहा है। इसकी पाण्डुलिपि गवर्नमेण्ट ओरिएण्टल मैन्यूस्क्रिप्ट्स लाइब्रेरी मद्रास में सुरक्षित है। यह युद्धकाण्ड के ११६ सर्ग तक ही प्राप्त होती है[9]। रामायण के कतिपय चुने श्लोकों पर ही यह टीका उपलब्ध होती है।

---

१. Triemnial catalogue at Sanskrit MSS. in the Govt. Oriental Library Madras II, 2457.
२. History of Classical Sanskrit Letrature, Page 24
३. Triemnial catalogue at Sanskrit MSS. in the Govt. Oriental Library Madras II, 1235, 2057.
४. Descriptive catalogue at Sanskrit MSS. in the Govt. Oriental Library Madras IV, 1274.
५. Triemnial catalogue at Sans. MSS. in the Govt. Oriental Library Madras II, 2499,
६. Ibid II. 2315, 2652
७. Ibid II, 1373 (1910-13)
८. Descriptive catalogue at Sanskrit MSS. in the Govt. Oriental Library Madras IV, 1274
६. Triemnial catalogue at Sanskrit MSS. in the Oriental Manuscripts Library Madras II, 2100.

**१४. रामायण तनिश्लोकी व्याख्या**-पेरिय वाचाम्बिल्लै द्वारा प्रणीत यह टीका मूल रूप से तमिल में लिखी गयी है। परन्तु किसी अज्ञात टीकाकार ने इसे संस्कृत में रूपान्तरित कर दिया है। यह रामायण की अत्यन्त रोचक टीका है। इस टीका का प्रकाशन वेङ्कटेश्वर मुद्रणालय मुम्बई से हुआ है[१]। इसे 'वाल्मीकिहृदयम्' भी नाम दिया गया है।

**१५. रामायणविषमपदार्थव्याख्यान**-रामायण के कठिन स्थलों पर यह टीका उपलब्ध होती है। इसके प्रणेता देवराम भट्ट हैं[२]।

**१६. कल्पवल्लिका टीका**-भोम्माकान्ति नृसिंहशास्त्री के द्वारा यह टीका विरचित है। ये कोकनद के पण्डित थे। इनके पिता का नाम पेरुशास्त्री था। यह रामायण के कुछ आवश्यक पद्यों की रमणीक व्याख्या प्रस्तुत करती है। टीकाकार ने लिखा है कि रामायण श्रीत्रिपुरसुन्दरी की इच्छा से अभिव्यक्त हुई है और राम उन्हीं के अवतार हैं। कोकनद से यह टीका प्रकाशित हो रही थी, ऐसी सूचना कृष्णमाचारियर ने अपनी पुस्तक में दी है[३]।

**१७. रसनिष्यन्दिनी टीका**-रामायण के कतिपय पद्यों पर यह टीका प्राप्त होती है। इस टीका के रचयिता परित्तीयुर कृष्ण शास्त्रिङ्गल हैं। इस टीका की पाण्डुलिपि टीकाकार के ही पुत्र कल्याणराम शास्त्री के पास है। इनका समय १८४२-१९११ के मध्य माना जाता है[४]।

**१८. रामायणार्थप्रकाशिका**-रामायण की कथा पर यह एक व्याख्यान प्रस्तुत करती है। इसके रचयिता वेङ्कट हैं जो लक्ष्मण के पुत्र थे[५]।

**१९. रामायणमहिमादर्श व्याख्यान**-रामायण के विवादास्पद स्थलों पर निर्णय स्वरूप यह व्याख्यान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। यह पाँच बिम्बों में विभक्त है। इसके रचयिता प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास के प्रथम संस्कृत पण्डित हयग्रीव शास्त्री हैं। इनका समय सोलहवीं शताब्दी का अन्त स्वीकार किया जाता है[६]।

**२०. कतक (अमृतकतक) टीका**-इस टीका के रचयिता माधवयोगी हैं जिनका समय १६७५ से १७५० ई. के मध्य माना जाता है[७]। ये माधवयोगी सायणमाधव से अन्यतर हैं। अपनी टीका के प्रारम्भ में 'कालहस्तीश' तथा 'वेदगिरीश्वर' की स्तुति[८] करने के कारण ये

---

१. **History of classical Sanskrit Litrature** Page 25
२. Ibid, Page 25
३. Ibid , page 25
४. Ibid, page - 25
५. **Descriptive Catalogue at Sanskrit MSS.** in the Oriental Library Madras II, 2515.
६. **Triemnial catalogue at Sanskrit MSS.** in the Govt. Oriental Library Madras II, 2515
७. **श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम्** ('अमृतकतक' व्याख्यायुत:)-बालकाण्ड, प्रस्तावना पृ. १४
८. कालहस्तीशमेकाम्रनाथं वेदगिरीश्वरम्।
स्वमन:प्राणदेहान्तस्थितांस्त्रीन् ब्रह्मणो भजे।।
(**रामायण**-बालकाण्ड-'कतकटीका' का प्रारम्भ श्लोक १)

मद्रास प्रान्त के निवासी थे, ऐसा विदित होता है। इन्होंने गोविन्दराज तथा महेश्वरतीर्थ की व्याख्या पर कटाक्ष किया है। इन दोनों टीकाओं के निराकरण हेतु कतक टीका लिखी है[1]।

(यहाँ उपर्युक्त प्रथम पाद से गोविन्दराज तथा द्वितीय पाद से महेश्वरतीर्थ की टीका पर कटाक्ष किया गया है।) 'कतक' व्याख्या का उल्लेख तिलक टीका के प्रणेता 'राम' ने भी किया है। यह एक महत्त्वपूर्ण रामायण की टीका है। प्राच्य शोध संस्थान मैसूर विश्वविद्यालय से इसका प्रकाशन भी हो चुका है।

**२१. तिलक टीका** - इस टीका के प्रणेता 'राम' हैं। यह लोकप्रिय टीका है तथा सरलता की दृष्टि से सर्वजन्य ग्राह्य है। यह राम कौन है ? इसका निश्चय करना कठिन है। कुछ विद्वज्जन नागेश भट्ट को ही 'राम' नाम से अभिहित करते हैं। 'शिरोमणि' टीका के रचयिता ने भी 'तिलक' टीका से पाठ उद्धृत करके 'भट्ट' नाम से उल्लिखित किया है। नागेश भट्ट का 'रामतीर्थ' भी नाम था ऐसा कुछ लोग कहते हैं[2]। तिलक टीका के युद्धकाण्ड में लिखा है -

**भट्टनागेशपूज्येन सेतुः श्रीरामवर्मणा।।**
**कृतः सर्वोपकृतये श्रीमद्रामायणाम्बुधौ।।**[3]

उपर्युक्त पद्य का आधार लेकर कतिपय लिपिकारों ने 'तिलक' टीका नागेश भट्टकृत लिखकर पाण्डुलिपियों में भ्रम उत्पन्न किया है। परन्तु इस श्लोक का आशय यह है कि नागेश भट्ट द्वारा पूज्य श्रीराम वर्मा ने 'सेतु' का निर्माण किया। नागेश भट्ट ने लघु शब्देन्दुशेखर के प्रारम्भ में शृङ्गवेरपुर के राजा राम का उल्लेख किया है[4]। यही श्रीराम वर्मा हो सकते हैं। राम वर्मा द्वारा रचित एक अध्यात्मरामायण का व्याख्यान प्राप्त होता है, उसके आरम्भ में ये श्लोक प्राप्त होते हैं-

**शृङ्गबेरपुरेशेन रिपुकक्षदवाग्निना।।**
**अर्थिनां कल्पवृक्षेण विद्वज्जनसभासदा।।**

---

१. असङ्गतव्याकृतिपांसुपङ्किलं रामायणं तीर्थसमुद्धृतामृतम्।
योगीन्द्रवाणीकतकाद्विपङ्किलं सर्वोपकारक्षममस्तु सर्वदा।।
(रामायण-बालकाण्ड-'कतक' टीका श्लोक-४)
(यहाँ उपर्युक्त प्रथम पाद से गोविन्दराज तथा द्वितीय पाद से महेश्वर तीर्थ की टीका पर कटाक्ष किया गया है।)

२. श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम् ('कतक'टीकायुत) - बालकाण्ड, प्रस्तावना, पृ. १२

३. रामायणम् - युद्धकाण्ड-तिलकटीका, पृ. ९६९

४. याचकानां कल्पतरोररिकक्षहुताशनात्।
शृङ्गबेरपुराधीशाद् रामतो लब्धजीविकः।।
(लघुशब्देन्दुशेखर, प्रारम्भश्लोक-२)

भट्टनागेशशिष्येण बध्यते रामवर्मणा।।
सेतुः परोपकृतयेऽध्यात्मरामायणाम्बुधौ।।[1] ।

इससे 'भट्टनागेशपूज्येन' तथा 'भट्टनागेशशिष्येण' दोनों में तारतम्य स्थापित हो जाता है। अतः तिलक टीका के रचयिता श्रीराम वर्मा हैं जो शृङ्गवेरपुर के राजा थे। ये प्रसिद्ध वैयाकरण नागेश भट्ट के शिष्य अथवा आश्रयदाता थे। नागेश भट्ट का समय १७३०-१८१० ई. माना जाता है[2]। अतः यही तिलक टीका के रचयिता का भी काल होना चाहिए। यह सम्पूर्ण टीका बम्बई, दिल्ली आदि स्थानों से कई बार प्रकाशित हो चुकी है। बालकाण्ड से लेकर उत्तरकाण्डपर्यन्त प्रायः सभी श्लोकों की सुष्ठु व्याख्या इसमें प्रस्तुत हुई है। उत्तरकाण्ड के अन्त में 'कतकक्षोदाद्'[3] पद के द्वारा 'कतक' टीका का उल्लेख तिलककार ने किया है। इन्होंने अध्यात्मरामायण की 'सेतु' टीका का भी प्रणयन किया था, ऐसा टीकाकार ने स्वयं सङ्केत दिया है[4]।

**२२. रामानुजीय टीका**-कन्दाल वंश में उत्पन्न रामानुज ने यह टीका लिखी है। रामायण की यह टीका वेङ्कटेश्वर प्रेस बम्बई से प्रकाशित भी हो चुकी है[5]।

**२३. रामायणतात्पर्यनिर्णय टीका**-रामायण की यह टीका माधवाचार्य द्वारा प्रणीत है[6]।

**२४. मनोरमा टीका** - रामायण के गौडीय (वंगशाखीय) पाठ पर यह टीका मिलती है। इसके रचयिता लोकनाथ हैं। कदाचित् यह टीका बंगाली तथा संस्कृत की मणिप्रवाल शैली में लिखी गयी है[7]।

**२५. रामायणशिरोमणि टीका** - रामायण की यह टीका वंशीधर बुध के साथ शिवसहाय नामक विद्वान् ने बनायी है। टीका के आरम्भिक श्लोक से यह ज्ञात होता है-

वंशीधरबुधैः सार्द्धं सहायः शिवपूर्वकः।
करोमि रामरामाय रामायणशिरोमणिम्।।[8]

---

१. **श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम्** (कतकटीकायुत) - बालकाण्ड, प्रस्तावना, पृ. १४
२. तदेव, पृ. १४
३. निर्मलं कतकक्षोदादपि रामायणाम्बुधिम्।
अत्यन्तं निर्मलं चक्रे रामः स्वमतिवाससा।। (**रामायण**-उत्तरकाण्ड-तिलकटीका, पृ. ११३१)
४. रामो रामायणारम्भोधौ सेतुं कृत्वा सुविस्तृतम्।।
(**रामायण**-उत्तरकाण्ड-तिलकटीका, पृ. ११३१)
५. **श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण**- (प्रथम भाग) नम्र निवेदन, पृ.४
६. तदेव, पृ. ४
७. तदेव, पृ.८
८. **रामायण** -बालकाण्ड-शिरोमणि टीका के प्रारम्भिक श्लोक-६

वंशीधर तथा शिवसहाय के विषय में अन्य बातें प्रायः ज्ञात नहीं हैं। टीका के प्रारम्भ में बतलाया गया है कि 'तोडिराम' नामक कोई ब्राह्मण थे, उनके पुत्र सीताराम हुए। इन्हीं सीताराम के पुत्र वंशीधर थे[१]। परन्तु शिवसहाय के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं होता है। शिरोमणि टीका त्रिवेणी के तट पर लिखी गयी है[२]। अतः यह कदाचित् प्रयाग के निवासी रहे होंगे ऐसा अनुमान लगाया जा सकता है। रामायण की यह टीका महत्त्वपूर्ण है और बड़ी विद्वत्ता का परिचय देती है। इस टीका का प्रकाशन बम्बई तथा दिल्ली से कई बार हो चुका है।

इस प्रकार रामायण की उपर्युक्त महत्त्वपूर्ण टीकाओं का संक्षिप्ततया विवरण दिया गया। इन टीकाओं के अतिरिक्त रामायण की अनेक टीकाएँ और प्राप्त होती हैं। इन टीकाओं में वरदराजकृत विवेकतिलक, वेङ्कटाचार्य की रामायणकथाविमर्शटीका[३] ब्रह्मविद्याध्वरिन् की विरोधभञ्जनीटीका,[४] अप्पयदीक्षित की रामायणतात्पर्यनिर्णय तथा रामायणसारसङ्ग्रह नामक दो टीकाएँ[५] तथा वेङ्कटाचार्य की रामायण सारसङ्ग्रह[६] टीकाएँ प्रमुख हैं। खण्डित पाण्डुलिपि के रूप में तथा बिना टीकाकार के नाम वाली कतिपय रामायण की टीकाओं में रामायणसारदीपिका,[७] गुरुबालचित्तरञ्जिनी,[८] विद्वन्मनोरञ्जनी,[९] रामायणविरोधपरिहार, तात्पर्यतरणि, शृंगारसुधाकर तथा रामायणसप्तबिम्ब आदि हैं[१०]। रामानन्दतीर्थ की रामायण कूट व्याख्या[११] भी प्राप्त होती है। आफ्रेक्ट ने कई अज्ञात टीकाकारों के नाम भी दिये हैं जिन्होंने रामायण पर व्याख्याएँ लिखी थीं। ईश्वरदीक्षित, उमामहेश्वर, नागेश, विश्वनाथ, हरिपण्डित तथा वरदराज (उदालिवंशीय) इनमें प्रमुख हैं[१२]।

---

१. आसीद्भूसुरवंशविश्रुतयशाः श्रीतोडिरामस्ततः।
सीताराम इति श्रुतोऽजनि ततोऽभूच्छ्रीलवंशीधरः।। (रामायण-बालकाण्ड शिरोमणिटीका श्लोक-४)

२. लब्ध्वा सम्मतिमस्य रामचरणौ ध्यायंस्त्रिवेण्यास्तटे।
रामायण-बालकाण्ड-शिरोमणिटीका पद्य-४

३. **Descriptive catalogue of Sanskrit MSS.** in the Govt. Oriental Library Madras IV, 1274.

४. **श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण** - (प्रथम भाग) नम्र निवेदन, पृ. ४

५. **History of classical Sanskrit Literature**, page 24

६. Ibid Page-26

७. **Descriptive catalogue of Sanskrit MSS.** in the Govt. Oriental Library Madras IV, 1283.

८. **Triemnial cat.of Sanskrit MSS.** in the Govt. Oriental Library Madras I, 233-234

९. Ibid III, 3951

१०. **श्रीवाल्मीकीय रामायण**-(प्रथम भाग) नम्र निवेदन, पृ. ४

११. तदेव, पृ. ४

१२. **Catalogus Catalogorum** I, 522-524

रामायण पर इन टीकाओं के अतिरिक्त कतिपय अन्य कार्यों का भी उल्लेख किया गया है जिनमें रामायण के घटनाक्रम का समयबद्ध विवेचन है। इन कार्यों के अन्तर्गत अग्निवेश का 'रामायणसार', 'रामायण- कालनिर्णयसूचिका', कोविल कन्दलै वेङ्कटसुन्दराचार्य की 'राम निर्णयबोधिनी', तथा 'रामावतारकालनिर्णय' आदि हैं[1]। व्यास की 'रामायणतात्पर्यनिर्णय' व्याख्या भी रामायण की आवश्यक घटनाओं का वास्तविक अर्थ प्रकट करती है। नारायण यैत की 'रामायणतत्त्वदर्पण' टीका पन्द्रह अध्यायों में रामायण की अभिव्यञ्जना करती है[2]।

इस प्रकार अनेक टीकाओं तथा रामायणपरक कार्यों से रामायण पूर्ण समृद्ध बनी हुई है। अंग्रेजी, हिन्दी, संस्कृत तथा देश की अन्य भाषाओं में रामायण सम्बद्ध अनेक कार्य प्रकाशित हो चुके हैं और रामायण पर आज भी शोध जारी है। विदेशों में भी रामायण पर जर्मन, फ्रेंच और अन्यान्य भाषाओं में महत्त्वपूर्ण कार्य हुए हैं तथा हो रहे हैं। इन सबका विवरण यहाँ उपस्थित करना सम्भव नहीं है केवल दिङ्मात्र का निर्देश अपेक्षित है। रामायण का सदैव विस्तार होता रहा है और रामकथा वास्तव में युग-युग से अक्षुण्ण बनी हुई है। इस सन्दर्भ में अधिक न कहकर रामायण का ही एक पद्य स्मरणीय है-

**यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।**
**तावद् रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति।।**[3]

वाल्मीकि के द्वारा प्रणीत रामायण में राम का चरित्र तो प्रतिपादित ही है परन्तु इसके अनुरूप भगवती सीता के चरित का विवेचन भी साङ्गोपाङ्ग किया गया है। रामायण का अपर नाम पौलस्त्य (रावण) वध भी है[4]। ऐसी वाल्मीकि द्वारा प्रणीत रामकथा को सुनकर मोक्षकामी परम पद को प्राप्त कर लेते हैं[5]। इसीलिए हिन्दुओं के धर्मग्रन्थ के रूप में रामायण सर्वाधिक लोकप्रिय हुई। महाभारत की अपेक्षा रामायण का पठन-पाठन भारतवर्ष में विशेष रूपेण से देखा जाता है। रामायण के नायक राम वास्तव में सम्पूर्ण विश्व के लिए आदर्शरूप अङ्गीकार किये जा सकते हैं। वाल्मीकि रूपी पर्वत से निःसृत तथा रामरूपी समुद्र में मिलने वाली श्रीमद्रामायणी गङ्गा तीनों लोकों को पावन बना रही है-

**वाल्मीकिगिरिसम्भूता रामाम्भोनिधिसङ्गता।**
**श्रीमद्रामायणीगङ्गा पुनाति भुवनत्रयम्।।**[6]

---

१. History of Classical Sanskrit Literature, P.26

२. History of Classical Sanskrit Literature, Page 26

३. **रामायण**-बालकाण्ड २।३६-३७

४. काव्यं रामायणं कृत्स्नं सीतायाश्चरितं महत्। पौलस्त्यवधमित्येवं चकार चरितव्रतः।।
(**रामायण** बालकाण्ड ४।७)

५. वाल्मीकेर्मुनिसिंहस्य कवितावनचारिणः। शृण्वन्रामकथानादं को न याति परां गतिम्।।
(रामायण-बालकाण्ड-तिलक टीका प्रारम्भ श्लोक ७)

६. **रामायण**-बालकाण्ड तिलकटीका प्रारम्भिक श्लोक-३

वाल्मीकि ने रामायण को बनाकर अनेक रामायणों तथा परवर्ती रामविषयक काव्यों को सञ्जीवन प्रदान किया है। रामायणी कथा का आश्रय लेकर कविगण अपनी सरस्वती चिरकाल से प्रवाहित करते आये हैं। रामायण कथा रूपी चन्द्रिका का अवलोकन करके साधु चकोर संतृप्त होते हैं[1]। रामायण को आर्षकाव्य तथा आदिकाव्य की सञ्ज्ञा प्राप्त है[2] अतः परिवर्त्तिकालीन कवियों के लिए वही कविता-प्रासाद की सोपान है ऐसा कथन सर्वथा युक्तियुक्त है। अन्त में मधुराक्षरों में राम-राम कूजन करने वाले ऐसे आदिकवि वाल्मीकि का नमन ही श्रेयस्कर है -

कूजन्तं राम रामेति मधुरं मधुराक्षरम्।
आरुह्य कविताशाखं वन्दे वाल्मीकिकोकिलम्।।[3]

## सहायक ग्रन्थानुक्रमणी

१. अध्यात्मरामायण - व्यासः, हिन्दी अनुवादक-मुनिलाल, प्रकाशक-हनुमानप्रसादपोद्दार, गीताप्रेस गोरखपुर-२०१५ वि. संवत्।

२. आनन्दरामायण-(हिन्दी-टीकासहित) प्रकाशक-चौखम्बा, संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी-१९९२ ई.

३. उत्तररामचरितम्-भवभूति, हिन्दी टीकाकार-डॉ. किशोर नाथ झा, प्रकाशक - प्रकाशन केन्द्र, लखनऊ-१९८८ ई.

४. ऋग्वेदः-(सायणभाष्ययुतः) सम्पादक-सोनटक्केमण्डल, प्रकाशक-वैदिक संशोधन मण्डल, तिलकस्मारक मन्दिर पूना-१८५५-१८६० ई. शक संवत्।

५. ऋतम् (पत्रिका प्रो. को.अ. सुब्रह्मण्य अय्यर विशेषाङ्क)-प्रकाशक-अखिल भारतीय संस्कृत (Vol II-VI) परिषद्, लखनऊ - (जुलाई-१९७०-जनवरी १९७५)

६. काव्यप्रकाश-मम्मट :-सम्पादक- डॉ. नरेन्द्र-हिन्दी टीकाकार- विश्वेश्वर सिद्धान्तशिरोमणि, प्रकाशक-ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी-१९६० ई.

७. काव्यमीमांसा-राजशेखर, सम्पादक - सी.डी. दलाल तथा आर.ए. शास्त्री, प्रकाशक-प्राच्य संस्थान, बड़ौदा-१९३४ ई.

८. काव्यादर्शः-दण्डी, हिन्दीव्याख्याकार-श्रीरामचन्द्रमिश्र, प्रकाशक-चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१९९६ ई.

---

१. कवीन्द्रं नौमि वाल्मीकिं यस्य रामायणीं कथाम्। चन्द्रिकामिव चिन्वन्ति चकोरा इव साधवः।। (सुभाषितरत्नभण्डागार, पृ. ३६)

२. आदिकाव्यमिदं चार्षं पुरा वाल्मीकिना कृतम्। (रामायण-युद्धकाण्ड १२८।१०५)

३. रामायण-बालकाण्ड-तिलकटीका प्रारम्भिक श्लोक-६

९. काव्यालङ्कार-भामह, सम्पादक-आनन्दशङ्कर प्रकाशक-चौखम्बा संस्कृत संस्थान वाराणसी।
१०. कुन्दमाला नाटक-दिङ्नाग, (संस्कृतहिन्दीटीकासहित)-प्रकाशक-चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी-१९९७ ई.
११. कौशिकगृह्यसूत्रम्-सम्पादक-दिवेकर तथा लिमये प्रकाशक-तिलक महाराष्ट्र, विद्यापीठ, पुणे-१९७२
१२. चम्पूरामायण-भोजराज सार्वभौम, सम्पादक-वासुदेव शर्मा पणशीकर, प्रकाशक- चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी-१९८२ ई.
१३. छान्दोग्योपनिषद् (शाङ्करभाष्य)-गीताप्रेस गोरखपुर-२०१९ वि. संवत्।
१४. त्रिपिटक (खुद्दकनिकाय)-भिक्षु जगदीश कश्यप, प्रकाशक-श्री नालन्दा महाविहार-१९३७ ई.
१५. ध्वन्यालोक (लोचनटीकासहित)-हिन्दी अनुवादक-आचार्य जगन्नाथ पाठक, प्रकाशक-चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१९९२
१६. निरुक्तम् (दुर्गाचार्य-वृत्तिसहित)- यास्क, सम्पादक-गोविन्द शास्त्री, छोटूराम शर्मा, प्रकाशक-क्षेमराज श्रीकृष्णदास वेङ्कटेश्वर प्रेस, मुम्बई-१९९९ ई.
१७. प्राचीन भारत का सामाजिक इतिहास-डॉ. जयशङ्कर मिश्र, प्रकाशक-बिहार हिन्दीग्रन्थ अकादमी पटना-१९८६ ई.
१८. प्राचीन भारतीय साहित्य (प्रथम भाग-द्वितीयखण्ड)-मूल लेखक-एम. विण्टरनित्स, हिन्दी अनुवादक-डॉ. रामचन्द्र पाण्डेय, प्रकाशक-मोतीलाल बनारसीदास दिल्ली-१९६६ ई.।
१९. पुराणविमर्श -आचार्य बलदेवोपाध्याय, प्रकाशक-चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी-१९६५ ई.।
२०. पुराणसाहित्यादर्श-डॉ. बृजेश कुमार शुक्ल, प्रकाशक-न्यू भारतीय बुक कारपोरेशन दिल्ली-१९९८ ई.
२१. भविष्यपुराणम् - व्यास, क्षेमराज श्रीकृष्णदास वेङ्कटेश्वर प्रेस बम्बई-१९९७ ई.
२२. भारतीय ज्योतिष-शङ्करबालकृष्ण दीक्षित, अनुवादक-शिवनाथ झारखण्डी, प्रकाशक-उ.प्र. हिन्दी संस्थान, लखनऊ
२३. मनुस्मृतिः -मनुः, सम्पादक-विट्ठल शर्मा गोरे, प्रकाशक-निर्णयसागर मुद्रणालय (कुल्लूक भट्टटीका सहित)-, मुम्बई-१८८७ ई.
२४. मन्त्ररामायणम् -अनुवादक-डॉ. प्रभुनाथ द्विवेदी, प्रकाशक-उ.प्र. सं. संस्थान लखनऊ
२५. महाभारतम्-(आदि, उद्योग पर्व) व्यासः, सम्पादक-पञ्चाननतर्करत्न, प्रकाशक बङ्गवासी प्रेस, कलकत्ता-१८२६-१८३० शक संवत्।

२६. मेघदूतम्-कालिदास, हिन्दी व्याख्याकार-वैद्यनाथ झा शास्त्री, प्रकाशक-कृष्णदास, अकादमी, वाराणसी-१६७८ ई.
२७. रघुवंशम्-कालिदास, हिन्दी टीकाकार-हरगोविन्दमित्र, प्रकाशक-चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी-२०३४ वि. संवत्।
२८. रामायणम् (तिलकटीकायुतम्) -वाल्मीकि -सम्पादक -वासुदेव लक्ष्मणशास्त्री पणशीकर, (I, II Part) इण्डोलाजिकल बुक हाउस, दिल्ली-१६८३
२६. रामायणम् (बालकाण्ड) प्रथम भाग (तिलकशिरोमणिभूषणटीकात्रयोपेत)-सम्पादक (वाल्मीकिकृत)-कट्टी श्रीनिवासशास्त्री, प्रकाशक -परिमल पब्लिकेशन्स दिल्ली-१६६१
३०. रामायणकालीनसंस्कृति-डॉ. शान्तिकुमार नानूराम व्यास, प्रकाशक-सत्साहित्य प्रकाशन सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली - १६५८ ई.
३१. रामायणमञ्जरी-क्षेमेन्द्र, सम्पादक-पं. भवदत्त शास्त्री तथा काशीनाथपाण्डुरंग पख प्रकाशक-कृष्णदास, अकादमी, वाराणसी -१६८६ ई.
३२. लघुशब्देन्दुशेखरः-नागेश भट्ट, (दो भाग), प्रकाशक -चौखम्बा, संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-१६६२ ई.
३३. वायुमहापुराणम् - व्यासः, सम्पादक- हरिनारायण आप्टे, प्रकाशक-आनन्दाश्रम संस्कृत सीरीज पूना -१६०५ ई.
३४. विष्णुपुराणम्-व्यास, प्रकाशक-गीताप्रेस गोरखपुर-१६६३ वि. संवत्।
३५. बृहद्धर्मपुराणम् -सम्पादक-म.म. हरप्रसाद शास्त्री, प्रकाशक-चौखम्बा अमर भारती प्रकाशन, वाराणसी-१६७४ ई.
३६. शतपथब्राह्मण (सायणभाष्य)-सम्पादक-अल्वेर्तबेवर, प्रकाशकः-बेर्लिन फेर्ड डुमलर्सबलग्सिबुच्छांडलुङ्ग, लन्दन-१८५५ ई.
३७. श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम् (बालकाण्ड) (अमृतकतकटीका सहित) -सम्पादक-के.एस. वरदाचार्य, प्रकाशक-प्राच्य शोध संस्थान, मैसूर विश्वविद्यालय, मैसूर-१६६०
३८. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण (प्रथम भाग) -अनुवादक-जानकीनाथ शर्मा, प्रकाशक-गीताप्रेस, गोरखपुर-२०५० वि. संवत्।
३६. संक्षिप्त स्कन्दपुराणाङ्क-सम्पादक-हनुमान् प्रसाद पोद्दार तथा चिमनलाल गोस्वामी, प्रकाशक-गीताप्रेस, गोरखपुर-जनवरी १६५१ ई.
४०. संस्कृत साहित्य का इतिहास-(ए.बी.कीथ)-हिन्दी अनुवादक-डॉ. मङ्गलदेव शास्त्री, प्रकाशक मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली-१६६० ई.
४१. संस्कृत साहित्य का इतिहास-बलदेवोपाध्याय, शारदा मन्दिर, वाराणसी-१६७३
४२. संस्कृतसाहित्य की प्रवृत्तियाँ-डॉ. जयकिशन प्रसाद खण्डेलवाल, प्रकाशक-विनोद पुस्तक मन्दिर, आगरा-१६६६ ई.

४३. स्कन्दपुराणीय रामायणमाहात्म्य-श्रीमद् वाल्मीकीयरामायण (प्रथम भाग) के अन्तर्गत प्रकाशक-गीताप्रेस, गोरखपुर-२०५० वि. संवत्।

४४. सुत्तपिटक जातकपालि, प्रकाशक-नालन्दा, नवनालन्दा महाविहार-१९५९ ई.

४५. सुभाषितरत्नभण्डागार-सम्पादक-नारायण राम आचार्य काव्यतीर्थ प्रकाशक-चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली-१९९१

४६. हरिवंशपुराणम्-(नीलकण्ठटीकासहित)-सम्पादक-पञ्चानन तर्करत्न, प्रकाशक-बङ्गवासी प्रेस, कलकत्ता-१३१२ बंगाली संवत्।

४७. A History of Sanskrit Literature–A. Macdonell –Published–Motilal, Banarasidas, Delhi –1965

४८. Buddhocharita – Ashvaghosha, Editor – Johnston E.H., Published Motilal Banarasidas, Delhi – 1978

४९. Catalogus Catalogorum – Aufrecht.

५०. Descriptive Catalogue of Sanskrit Manuscripts in the Government Oriental Manuscripts library Madras.

५१. Early History of Deccan docento the Mohomedan Canquest– R.G. Bhandarkar, Poona.

५२. History of Classical Sanskrit Literature – M. Krishnamachariar, Published Motilal Banarasidas, Delhi –1989

५३. The Valmiki Ramayana Vol.I – Valmiki, Editor – J.M. Mehta

५४. Triemnial Catalogue of Sanskrit Manuscripts in Government Oriental manuscripts Library Madras. (I to VII) The Saundarananda – Ashvaghosa, Editor – E.H. Johnston, Published – Lahore – 1928.

# रामायण का काव्य-सौन्दर्य

## पृष्ठभूमि

वाल्मीकीय रामायण आदिकवि महर्षि वाल्मीकि द्वारा निर्मित होने के कारण जहाँ एक आर्ष काव्य है, वहीं आदिकाव्य भी माना गया है। साथ ही महाभारत की भाँति रामायण भी एक इतिहास है, यह तथ्य है किन्तु इससे कुछ कम तथ्य नहीं कि वह एक काव्य है, बल्कि महाकाव्य है, क्योंकि तथ्य और कल्पना दोनों का उसमें पर्याप्त योगदान है। महाभारत की भाँति यह एक 'उपजीव्य काव्य' भी माना गया है और आधुनिक विचारक इसे एक विकासशील महाकाव्य के रूप में मान्यता देते हैं। उसमें लौकिक संस्कृत में कविता का प्रथमावतार महर्षि वाल्मीकि से होता है उसके पीछे एक घटना के घटित होने की बात रामायण में निर्दिष्ट है-महर्षिवाल्मीकि तमसातटवर्ती अपने आश्रम के निकट, वनप्रान्त में अपने शिष्यों के साथ कुशाहरण के निमित्त निकले हुए थे कि उनकी दृष्टि प्रेम-परायण एक क्रौञ्च-युगल में से क्रौञ्ची के करुण चीत्कार स्वर के कारण आकृष्ट हुई। क्रौञ्ची के सहचर क्रौञ्च को एक निषाद (व्याध) ने बाण से मार डाला था। वह जमीन पर तड़प रहा था। क्रौञ्ची के करुण स्वर से महर्षि के करुणार्द्र हृदय का शोक एक श्लोक के रूप में छलक पड़ा।

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।। [ १.२.१५]**

अर्थात् हे निषाद, अनन्त वर्षों तक तू प्रतिष्ठा को प्राप्त न करो क्योंकि तूने क्रौच्च-युगल में से काम से मोहित एक का वध कर डाला।

एक पक्षी के शोक से पीड़ित महर्षि वाल्मीकि अपने मुख से अकस्मात् निकली इस वाणी को लेकर विचारमग्न हो उठे और तब अपने शिष्य से कहा-

**पादबद्धोऽक्षरसमस्तन्त्रीलयसमन्वितः।**
**शोकार्तस्य प्रवृत्तो मे श्लोको भवतु नान्यथा।। [ १.२.१८ ]**

अर्थात् चरणों या पादों में बंधा, बराबर अक्षरों वाला, तन्त्री पर गाये जाने के योग्य निकला वचन 'श्लोक' होना चाहिए अन्यथा नहीं।

आश्रम में अन्य कथाओं के साथ इसी घटना को ध्यान में रखे महर्षि बैठे ही थे कि उनके समक्ष चतुर्मुख ब्रह्मा आ गये। वाल्मीकि ने उनका स्वागत किया और उस 'श्लोक' की चर्चा करके अपने मुख से निकले निषाद के प्रति श्लोक को लेकर अपनी चिन्ता प्रकट की। ब्रह्मा ने कहा- यह छन्द में बंधा 'श्लोक' ही है, इसे लेकर अन्यथा विचार न करें।

मेरी प्रेरणा से आपके मुख से ऐसी वाणी निकल पड़ी है, अब राम के सम्पूर्ण चरित का वर्णन कीजिये, जैसा कि नारद से आपने सुना है।

इस प्रकार वाल्मीकि रामायण काव्य के लेखन में प्रवृत्त हुए। यह घटना प्राचीन तथा नवीन काव्य-मर्मज्ञों को इस सिद्धान्त पर पहुँचने में एक प्रबल समर्थक प्रमाण सिद्ध हुई कि द्रष्टा (रचनाकार) के हृदय की अनुभूति ही सहज काव्य-रचना का रूप लेकर निकल पड़ती है, जैसा की बाण-व्यथा से विह्वल क्रौञ्च को देखकर तथा क्रौञ्ची के आर्तनाद को सुनकर वाल्मीकि के ह्रदय का शोक ही श्लोक के रूप में परिणत हो गया 'शोकः श्लोकत्वमागतः'। यदि वाल्मीकि के मुख से अकस्मात् निर्गत 'श्लोक' का रामायण के प्रकृत सन्दर्भ में अर्थ लगाया जाय तो उसका अर्थ कुछ इस प्रकार होगा–हे निषाद (रावण) जो तू ने राम और सीता की जोड़ी में से एक अर्थात् सीता को वध से भी बढ़कर कष्ट दिया इस कारण लंकापुरी पर प्रतिष्ठा (अधिकार) न प्राप्त करो।

यह भी उल्लेखनीय है कि 'शोक के श्लोक' रूप में परिणत होने की बात को कालिदास ने रघुवंश महाकाव्य के चतुर्दश सर्ग में, राम द्वारा सीता के वनवास दिये जाने पर अपने आश्रम के निकट अकेली रुदन करती हुई सीता के समीप पहुँचे वाल्मीकि का परिचय देते हुए सूचित किया है–

**तामभ्यगच्छद् रुदितानुसारी मुनिः कुशेध्माहरणाय यातः।**
**निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थः श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः।।**
**[ रघु. १४.७०]**

अर्थात् कुश तथा समिधा के लिए निकले मुनि रोने के स्वर का अनुसरण करते हुए उस सीता के पास पहुँच गये, जिन मुनि का निषाद द्वारा बाणविद्ध पक्षी के देखने से उत्पन्न शोक श्लोक के रूप में परिणत हो गया था।

काव्य के मर्मज्ञ ध्वनिकार आचार्य आनन्दवर्धन ने 'ध्वन्यालोक' में 'रसध्वनि' का काव्यात्मत्व सिद्ध करते हुए, कहा है–

**काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।**
**क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः।। [ १.५]**

अर्थात् वही प्रतीयमान, रस रूप अर्थ काव्य का आत्मा है, जैसा कि पुराकाल में क्रौञ्च पक्षी के जोड़े के वियोग से उत्पन्न आदिकवि (वाल्मीकि) का शोक श्लोक के रूप में परिणत हो गया। यहाँ, भले ही यह भी उल्लेखनीय है कि ध्वन्यालोक तथा अभिनवगुप्त द्वारा लिखित उस पर 'लोचन' व्याख्यान दोनों में ही क्रौञ्ची के वध की बात कही गयी मिलती है, जब कि रामायण के आधार पर क्रौञ्च के वध की बात परम्परागत रूप से मानी जाती है। कुछ विद्वान् 'ध्वन्यालोक' तथा 'लोचन' के क्रमशः "निहतसहचरीविरहक्रौञ्चक्रन्दजनितः

और "क्रौञ्चस्य द्वन्द्ववियोगेन सहचरीहननोद्भूतेन" इन दोनों में "सहचरी" पाठ के स्थान पर "सहचर" का पाठ परिवर्तित करने का सुझाव देते हैं।

ध्वनिकार ने रामायण आदि को सिद्धरस प्रबन्ध मानते हुए कहा है-

**सन्ति सिद्धरसप्रख्या ये च रामायणादयः।**
**कथाश्रया न तैर्योज्या स्वेच्छा रसविरोधिनी।। (तृतीय उद्योत)**

अर्थात् रामायण आदि जो सिद्धरस प्रबन्ध हैं उनके कथानक में किसी प्रकार की रस का विरोध करने वाली स्वेच्छा नहीं करनी चाहिए।

'सिद्धरस' की व्याख्या में लोचनकार अभिनवगुप्त लिखते है- "सिद्धः आस्वादमात्रशेषः, न तु भावनीयो रसो येषु" अर्थात् जिसमें रस की भावना नहीं करनी पड़ती प्रत्युत्त रस आस्वाद के रूप में ही परिणत हो गया वह काव्य 'सिद्धरस' कहलाता है। इस प्रकार ध्वनिकार आचार्य आनन्दवर्धन भारतीय काव्यशास्त्र के प्रथम प्राणभूत आचार्य हैं, जिन्होंने अनेक बार उल्लेख करके आदि-काव्य रामायण को उत्कृष्ट कोटि की मानदण्ड रचना के रूप में प्रतिष्ठित किया और ध्वनिकाव्य के उदाहरण रामायण से दिये। रामायण का महाकाव्यत्व केवल नाना मानवीय गुणों से सम्पन्न एक आदर्श पात्र और उससे जुड़े नाना आदर्शभूत पात्रों की कथा को संघटित करने से नहीं है, प्रत्युत उसमें युगों से चले आ रहे आर्यजाति के तप, त्याग, चिन्तन आनेवाले युगों-युगों के मानव समाज के उपयोगी रसायन बनाकर प्रस्तुत करने का प्रयास है। वैसे राम का चरित अपने आप में स्वयं काव्य भले ही हो, किन्तु उसे सही अर्थ में 'महाकाव्य' की प्रतिष्ठा देने का इदम्प्रथमतया प्रयास आदिकवि के द्वारा हुआ और सही है कि पुरुषोत्तम राम के चरित-गान के कारण रामायण की प्रतिष्ठा हुई तो यह भी सही है कि रामायण के कारण राम का चरित भी प्रतिष्ठित हुआ। कहने का तात्पर्य यह है कि राम को महामानव की प्रतिष्ठा आदिकवि की लेखनी ने सबसे पहले दी तो राम के महान् चरित्र के प्रस्तुतीकरण के कारण आदिकवि की यही कृति भी प्रथम महाकाव्य के रूप में विश्व में प्रतिष्ठित हुई। और संयोग की बात है, जैसा कि आधुनिक काल के विद्वानों का अनुभव है आज के प्राप्त महाभारत के निर्माण में जहाँ कई लेखनियों का योगदान है वहाँ रामायण प्रायः एक लेखनी का निर्माण है। यही कारण है कि इसमें घटनाचक्रों के साथ पात्रों के चरित्र के अंकन में तथा आद्योपान्त मूल-भाव की रक्षा में बहुत कुछ अन्विति लक्षित होती है।

आगे लिखे जाने वाले रघुवंश आदि 'महाकाव्य' लगभग इसके आदर्श पर निर्मित होते रहे, हालांकि यथासमय उनके स्वरूप में एक विकास-क्रम लक्षित होता है। आगे चलकर 'महाकाव्य' का जो सामान्य स्वरूप निर्धारित हुआ, उसमें सर्गबद्धता, किसी महान् चरित्र का गुणगान, शृंगार या वीर आदि किसी एक रस का अङ्गित्व, ऋतुओं, पर्वतों, नदियों और युद्धों के वर्णन के साथ सर्गों के अन्त में छन्द का परिवर्तन, सर्गों में या तो एक छन्द का या नाना छन्दों का प्रयोग आदि को रामायण के आदर्श पर ही प्रश्रय दिया

गया। संसार की अन्य महान् कृतियों की भाँति, रामायण में भी मूलभाव की कल्पना सम्भव है। हालांकि उस सम्बन्ध में मत-भेद भी सम्भव है। मेरे विचार में यहाँ धर्म और अधर्म के बीच संघर्ष में धर्म की विजय को इसका मूलभाव माना जा सकता है। इसे ही दूसरे शब्दों में असत्य पर सत्य की विजय या आसुरीशक्ति पर दैवीशक्ति की विजय भी कहा जा सकता है। वस्तुतः राम यहाँ अधिकांशतः एक मानव के रूप में प्रतिष्ठित हैं, भले ही उनके व्यक्तित्व में दैवीशक्ति का भी योगदान है। इस कारण रामायण मानव की विजयगाथा है। आदिकवि ने रामायण की कथा के आयोजन में भी अपनी विलक्षण प्रतिमा का परिचय दिया है। आद्योपान्त यह एक वीर की शौर्यगाथा होकर भी इसकी गम्भीर धारा में करुणरस का संवेग या ज्वार इसमें एक अतिशय मौलिकता उत्पन्न कर देता है। रामायण का कथा-रस कभी वीर तो कभी करुण के अतिशय के कारण क्रमशः सम्पोषित होता चलता है तथा उसका प्रवाह कभी स्तिमित और कभी मन्द तो कभी वेगशील अनुभवगोचर होता है। उसमें कहीं क्षीणता तो कहीं वक्रता की भी अनुभूति होती है।

## २. रामायण की कथा-वस्तु

महाकाव्य का एक और पर्यायवाची शब्द प्रचलित हुआ, 'प्रबन्धकाव्य' अर्थात् कोई भी प्रबन्धात्मक रचना किसी न किसी कथा पर आधारित होती है। और यह मुक्तक या प्रकीर्ण काव्य-रचना से भिन्न होती है। प्रबन्धकाव्य का लेखन प्रकीर्ण या मुक्तक काव्य के निर्माण से कठिन होता है, क्योकि चाहे एक सर्ग से दूसरे सर्ग का सम्बन्ध हो या एक पद्य से दूसरे पद्य का सम्बन्ध हो परस्पर सम्बद्धता आद्योपान्त बनी रहती है। यह सम्बन्ध ही अन्विति है। किन्तु मुक्तक या प्रकीर्ण रचना में ऐसा नहीं होता। उसमें प्रत्येक पद्य का अपना अलग अस्तित्व होता है। उसमें कवि की स्वेच्छा है, जो चाहे वह कहे। उसे पूरी छूट रहती है। 'शिशुपालवध' महाकाव्य के रचयिता महाकवि माघ ने प्रबन्धकाव्य और मुक्तक के निर्माण में इसी कारण अन्तर बताया है। उनके विचार में एक का निर्माण जहाँ कठिन होता है वहाँ दूसरे का अपेक्षाकृत सरल होता है। वे लिखते हैं-

बह्वपि स्वेच्छया कामं प्रकीर्णमभिधीयते।
अनुज्झितार्थसम्बन्धः प्रबन्धो दुरुदाहरः।।
(शिशु. २.६३)

रामायण भी एक प्रबन्धकाव्य या महाकाव्य कोटि की रचना है। उसकी एक आधार-भूत कथा है। उस कथा की सम्बद्धता आद्योपान्त बनी हुई है। वह एक धारा के रूप में प्रवाहित है और साथ ही उस कथा का एक अपना रस है। हम यहाँ उस कथारस को जो महाकाव्य का एक मुख्यघटक है कुछ पंक्तियों में सूचित करने का प्रयत्न करेंगे।

अयोध्या के एक प्रसिद्ध रघुवंशी क्षत्रिय राजा दशरथ थे। बहुत प्रतीक्षा के बाद ऋष्यशृङ्ग के द्वारा कराये गये यज्ञ के फलस्वरूप उनकी तीन रानियों के चार पुत्रों, राम

आदि की उत्पत्ति होती है। पूरे राजकुल में एक उल्लास का वातावरण बना रहा। सभी पुत्र बड़े हुये पढ़-लिख गये और धनुर्विद्या में निपुण हो गये। राजा के मन में उनके विवाह सम्पन्न कराने की इच्छा जागने लगी।

तभी एक बड़े तेजस्वी ऋषि विश्वामित्र राजा दशरथ के पास पहुँचते हैं। और मारीच तथा सुबाहु नाम के राक्षसों से अपने यज्ञ की रक्षा के लिए राम को देने की बात करते हैं। इस बात से राजा विचलित हो जाते हैं, पन्द्रह वर्ष की अवस्था के राजीवलोचन राम राक्षसों से युद्ध के योग्य नहीं हैं। राम के देने के बदले अक्षौहिणी सेना के साथ स्वयं जाकर राजा ऋषि के यज्ञ की रक्षा करने के लिए तैयार होते हैं। मूल बात तो यह थी कि राम से मुहूर्त भर भी वियुक्त होकर वह जी नहीं सकते, ऐसा उनका प्रबल मोह जागता है, किन्तु विश्वामित्र के कोप से तथा गुरु वसिष्ठ के समझाने पर राजा प्रसन्नतापूर्वक लक्ष्मणसहित राम को दे देते हैं।

उक्त राक्षसों द्वारा यज्ञ के अनुष्ठान में विघ्न डालने के पीछे रावण की प्रेरणा होने से रावण का अस्तित्व एक समस्या के रूप में उभरता है और यही कथा का संकेत द्वारा बीज भी निक्षिप्त हो जाता है। राम ही रावण की समस्या के एकमात्र समाधान हो सकते हैं, यही कथा का बीजन्यास है जिसका फलागम रामायण के अन्त में राम द्वारा रावण के वध के रूप में सामने आता है। मार्ग में ऋषि द्वारा राम के लिए बला और अतिबला विद्याओं का दान, राक्षसी ताटका का वध और अन्त में सिद्धाश्रम में पहुँचकर राम और लक्ष्मण द्वारा मुनि के यज्ञ की रक्षा के प्रसंग आते हैं। ताटका-वध और यज्ञ के विघ्नकारी राक्षसों के दमन द्वारा राम के शौर्यपूर्ण व्यक्तित्व की भूमिका तैयार होती है।

मिथिला के मार्ग में अहल्या का शाप से उद्धार होता है और मिथिला में धनुर्भङ्ग का प्रकरण घटित होता है। विवाह के उपरान्त अयोध्या के मार्ग में एक हृदयोत्कम्पी प्रसंग अकस्मात् उपस्थित होता है, प्रबल चक्रवात के साथ भयंकर भार्गव जामदग्न्य (परशुराम) उपस्थित होते हैं। पूरी सेना पर अंधेरा छा जाता है,। किन्तु अन्ततः राम के समक्ष जामदग्न्य निर्वीर्य होते हैं।

अयोध्या में दशरथ और उनके राजकुल के वातावरण में तनाव और संघर्ष का तब वात्याचक्र उठ जाता है जब दशरथ अपने ज्येष्ठ पुत्र राम को युवराज बनाने का निर्णय लेते हैं। उन दिनों भरत और शत्रुघ्न के मातुल-कुल चले जाने से दशरथ को उपयुक्त अवसर मिल जाता है, किन्तु फिर भी ऊपर से कहीं कुछ अप्रत्याशित घटित होगा, इसकी उन्हें पूर्वकल्पना न थी। समारोह की तैयारी चल पड़ती है। इसी बीच कैकेयी की दासी मन्थरा प्रासाद से उत्सव में मग्न अयोध्या को देखती है और यह भी देखती है कि राम की माता कौसल्या लोगों  में धन वितरित कर रही हैं। उसने एक दासी से जानकारी प्राप्त की, जो हर्ष के कारण विदीर्यमाण हो रही थी। राम को राजा दशरथ युवराज बनाने जा रहे हैं, इस समाचार से वह क्रोध से जलभुन जाती है। एक ओर अतिशय हर्ष और दूसरी ओर अतिशत क्रोध! वह कैकेयी को जगाती है और उस पर आने वाली विपत्ति की

पूर्वसूचना देती है। पहले तो कैकेयी पर उसकी बातों का प्रभाव नहीं पड़ता, पर बाद में वह उसकी बातों में आ जाती है।

दशरथ रात्रि में विश्राम के लिए कैकेयी के यहाँ आते हैं और कैकेयी को भूमि पर पड़ी हुई पाते हैं। यहाँ कथा में अन्तर्द्वन्द्व का प्रस्फुट स्वरूप अभिव्यक्ति पाने लगता है। राम को चीरधारण करके चौदह वर्षों के लिए वनवास और भरत को शीघ्र बुलवाकर युवराज पद देने का निर्णय। एक ओर व्यथित और व्याकुल दशरथ, जैसे व्याध को देखकर मृग होता है। और दूसरी ओर नृशंस, कुलविनाशिनी कैकेयी अपने विचार से किसी प्रकार टस से मस नहीं होती है। परिणामतः सबके सामने नितान्त सुकुमारी सीता का चीर वल्कल धारण के प्रयास का मार्मिक दृश्य उपस्थित होता है जो सबको अश्रुपूरित कर देता है और राम का सीता और लक्ष्मण के साथ वन-गमन घटित होता है।

भरत को राज्य स्वीकार नहीं, माता के साथ पूर्ण असहमति की दो विरोधी स्थिति। एक ओर त्याग, तो दूसरी ओर क्षुद्र स्वार्थ का संघर्ष, किन्तु त्याग के सामने क्षुद्र स्वार्थ झुक जाता है और भरत की वन-यात्रा राम को मनाकर लाने के लिए होती है। इसमें अयोध्या के नागरिक और सेना की उनके साथ यात्रा होती है। चित्रकूट में सभा घँटित होती है। एक ओर भरत का अनुरोध, दूसरी ओर पिता के सत्य का पालन, दोनों में राम के लिए सत्य धर्म का पालन ही मान्य होता है और समाधान चरणपादुका के रूप में निकलता है। यहाँ जावालि के द्वारा भोगवाद और राम के त्याग संवलित धर्मवाद के बीच टकराव होती है और राम का ही निर्णय जाबालि को मान्य होता है।

अब कथा की धारा एक भिन्न मोड़ लेती है। अरण्य में मुनियों का संत्रास राक्षसों के उत्पात के कारण बढ़ चुका है। राम के रूप में उन्हें इस प्रश्न का समाधान मिलता है। दैवी और राक्षसी चेतनाओं की टकराहट बढ़ती है और राम राक्षसों के विनाश की प्रतिज्ञा करते हैं। एकक्षण के लिए सीता विनयपूर्वक इस निर्णय का प्रतिरोध करती हैं। राम की ओर से इन शब्दों में उसका उत्तर मिलता है–''सीते, मैं प्राणों को भी छोड़ सकता हूँ अथवा लक्ष्मण सहित तुम्हें भी छोड़ सकता हूँ, किन्तु मुनियों को दिये उनकी रक्षा के अपने वचन को नहीं छोड़ सकता हूँ''। (अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम्। न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः ३.१०.१६) सीता यह निर्णय सुन कर चुप हो जाती हैं।

पंचवटी में निवास के प्रकरण में शूर्पणखा अघटित के रूप में आ धमकती है और कामराग के वशीभूत होकर अपना विचार व्यक्त करती है। आदिकवि यहाँ राम और शूर्पणखा के परस्पर विरोधी स्वरूप को सुन्दरता से उजागर करते हैं। शूर्पणखा दुर्मुख है, जब कि राम सुमुख हैं। वह महोदरी है तो राम वृत्तमध्य हैं, शूर्पणखा विरूपाक्षी, ताम्रमूर्धजा, विरूपा, भैरवस्वरा, वृद्धा, वामभाषिणी, सुदुर्वृत्ता, अप्रियदर्शना है, जब कि राम विशालाक्ष, सुकेश, प्रियरूप, सुस्वर, तरुण, दक्षिण, न्यायवृत्त तथा प्रिय हैं। एक मनोरंजक प्रकरण उसके नासाछेद में घटित होता है और राम रावण के बीच युद्ध का जो बीजन्यास बालकाण्ड में मात्र सूचना से हो चुका था, उसी का अब अंकुरण होता है। शूर्पणखा रावण

को राम के प्रति कुपित करती है, और सीता के हरण की योजना बन जाती है। सीता की रक्षा के लिए जटायु का संघर्ष अपने आप में अन्याय के साथ न्याय का संघर्ष है। न्याय पराजित होता है। फिर भी नैतिक विजय उसकी होती है, फिर वालि और राम के बीच वैचारिक द्वन्द्व होता है। इसमें राम अन्ततः दोष से मुक्त नहीं होते, हालांकि वालि अपना दोष मान लेता है।

राम के कोप के कारण सुग्रीव को अपनी गलती स्वीकार कर लेने तथा चारों ओर सीता को पता लगाने के लिए वानरी सेना को नियुक्त करने की स्थिति में कथा-क्रम गतिशील होता है। किष्किन्धा के अन्त में हनुमान् का विपुल उत्साह जागता है, जो देखते ही बनता है। किष्किन्धाकाण्ड का आरम्भ सुग्रीव के भय से होता है और अन्त हनुमान् के भीम गर्जन से।

सुन्दरकाण्ड में, लंका की उद्दाम राक्षसी संस्कृति के बीच खोई जानकी की मानवी शालीन संस्कृति की तलाश हनुमान् द्वारा होती है। इसी बीच अशोकवाटिका में हनुमान् और जानकी के परस्पर परिचय में प्रीति और भक्ति दोनों की सम्मिश्रित अनुभूति होती है। हनुमान् के रूप में समग्र राक्षसी संस्कृति को एक बार आहत करने की, या उसके विनाश की पूर्व सूचना मिल जाती है, लंका में प्रवेश के समय और त्रिजटा के स्वप्न के रूप में।

युद्धकाण्ड में नीति और अनीति, धर्म और अधर्म, पुण्य और पाप के बीच संघर्ष ही राम और रावण के बीच संघर्ष के रूप में सम्भूत होता है। अन्ततः धर्म की, नीति की विजय रावण के नाश के रूप में होती है। विजय के हर्षोल्लास के बीच सीता के प्रति राम का हृदयविदारक वचन कथा के विराम लेते लेते एक क्षण के लिए सीता की अग्निपरीक्षा के रूप में भड़क उठता है, किन्तु तुरंत ही सब कुछ सही होता जाता है। सीता स्वीकृत होती है और रामायण की कथा अयोध्या तक पहुँच कर आनन्द से आप्लावित होकर समाप्त होती है।

आदिकवि की महीयसी रचना के इस संक्षिप्त कथानक को हम घटना-प्रधान और चरित्र-प्रधान कह सकते हैं। वाल्मीकि ने इस ढांचे को जो भव्य रूप दिया है वह आज भी चिर-नवीन बना हुआ है और इसे भारतीय ही नहीं, प्रत्युत संसार के साहित्य जगत् का एक विलक्षण मैन्युमेण्ट कहा जाय तो अतिशयोक्ति नहीं होगी।

घटनाओं की दृष्टि से सम्पूर्ण रामायण को दो भागों में विभाजित किया जा सकता है, एक तो राम के वनवास से लेकर चित्रकूट-प्रसङ्ग तक की घटनाएँ और दूसरे सीता-हरण से लेकर रावणवध और राम के राज्याभिषेक तक की घटनाएँ। दोनों विभागों में राम का व्यक्तित्व केन्द्रीय बना हुआ है, किन्तु जहाँ प्रथम भाग में राम का दशरथ के विरोध का माध्यम अपनाकर प्रतिरोधा व्यक्तित्व कैकेयी के रूप में उपस्थित है वहाँ दूसरे भाग में रावण का व्यक्तित्व है। कैकेयी स्वार्थवश भरत को राज्य शासन पर प्रतिष्ठित करने के लिए सचेष्ट होती है, वहाँ रावण सीता को अपने अधीन तथा अनुगत करने का प्रयास करता है। अन्ततः दोनों ही प्रतिरोधी अपने-अपने प्रयास में विफल होते हैं। कैकेयी, जहाँ

भरत के द्वारा राज्य-शासन को अस्वीकार करने के कारण विफल होती है वहाँ रावण सीता को अपने अनुगत करने के प्रयास में। प्रथम भाग में राम अपने शील के कारण पिता के वचन (सत्य) का अनुपालन करने के लिए किसी प्रकार के संघर्ष से अपने को अलग कर देते हैं वहाँ दूसरे भाग में लंकेश्वर रावण के साथ प्रबल संघर्ष करते हैं और उसे परास्त ही नहीं, उसकी सेना तथा बन्धुओं के साथ उसे समाप्त भी कर डालते हैं। प्रथम भाग में राम का शील और दूसरे में उनका पौरुष (पराक्रम, शौर्य) अपनी चरम सीमा में अभिव्यक्ति पाते हैं।

राम-कथा को चरित्र प्रधान भी कहा जाता है। इसमें हम राम के केन्द्रीय चरित्र के इर्दगिर्द नाना विलक्षण चरित्रों का संगुम्फल प्राप्त करते हैं। सीता, दशरथ, भरत, लक्ष्मण, कौशल्या, कैकेयी, सुग्रीव, हनुमान् आदि सभी चरित्र भारतीयगृहस्थ धर्म का व्यापक और सर्वाङ्गीण चित्र प्रस्तुत होने में अपने-अपने ढंग से सहयोग करते हैं। सीता का पातिव्रत्य, दशरथ का पुत्र-प्रेम, भरत का सद्भाव, लक्ष्मण की कर्त्तव्यपरायणता कौसल्या का पुत्रस्नेह, कैकेयी की स्वार्थान्धता, सुग्रीव की मैत्री और हनुमान् का सेवाव्रत, सभी अपने आप में कोई सानी नहीं रखते। भारतीय संस्कार में इन चरित्रों का आज भी गहराई तक प्रभाव अनुभूत किया जा सकता है। यह आदिकवि की लेखनी से निर्गत रामायण कथा का ही चमत्कार है।

रामायण मे कुछ अन्यथा लगने वाले कथा-प्रसंगों पर बहुत पहले से विचारकों की आवश्यक दृष्टि पड़ी, किन्तु किसी ने आदिकवि के प्रति कुछ अन्यथा लगने वाली बात नही कही। किसी ने मायामृग के प्रसंग मे सीता के द्वारा लक्ष्मण को भिजवा कर मूल कथानक मे परिवर्तन किया है और उसके समर्थन में, एक आचार्य को अनुचर लक्ष्मण के रहते सीता द्वारा राम को मृग के वध के लिए भेजने में औचित्य का अभाव लगा है, किन्तु समग्र कथानक के आकलन से आदिकवि का मूल कथानक ही समुचित प्रतीत होता है, उसमें उनकी दूरदृष्टि लक्षित होती है।

नलचम्पूकार ने आदिकवि की महीयसी रचना को "रम्या रामायणी कथा" कह कर प्रतिष्ठित किया है। वस्तुतः रामायण न केवल अपने काव्य-सौन्दर्य के कारण रम्य है, प्रत्युत उसकी संघटना भी उसे बहुत कुछ रम्य बनाती हैं। इसी कारण आगे के रचनाकारों के लिए वह 'उपजीव्य' और आदर्श बन गयी और आज भी बनी हुई है।

## ३. राचायण में पञ्चसन्धियाँः-

रामायण की रचना किसी पूर्वनिर्धारित काव्य-विधा को ध्यान में रखकर नहीं हुई है, फिर भी बाद में विकसित, बहुत कुछ रामायण के आदर्श पर ही विकसित महाकाव्यविधा के अन्तर्गत यदि इस महीयसी रचना या महत् काव्य को रखा जाय, तो कोई अनौचित्य का प्रश्न नहीं खड़ा होना चाहिए। आगे चलकर, इसे 'विकासशील महाकाव्य' की भी संज्ञा दी गयी। भामह और दण्डी प्रभृति प्राचीन आचार्यों ने महाकाव्य के जो लक्षण बनाये हैं, उन

पर श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण का प्रभाव बहुत कुछ स्वीकार किया भी गया है। दोनों आचार्यों ने महाकाव्य में भी नाटकों की भाँति मुख, प्रतिमुख आदि पंचसन्धियों के होने की बात कही है। महाकाव्य के लक्षण में , जहाँ भामह "पञ्चभिः सन्धिभिर्युक्तं" (काव्यालंकार। १.१.२०) कहते हैं, वहाँ दण्डी "सर्गैरनतिविस्तीर्णैः सर्गवृत्तैः सुसन्धिभिः (काव्यादर्श १. १८,६ ) लिखते हैं। दण्डी के वचन में जहाँ कुछ अस्पष्टता है वहाँ भामह की बात पञ्चसन्धियों को लेकर सुस्पष्ट है। 'दशरूपक' की व्याख्या (अवलोक) में धनिक ने 'प्रासङ्गिक' इतिवृत्त के दो भेदों पताका और प्रकरी के उदाहरण देते हुए क्रमशः सुग्रीव-वृत्तान्त और श्रमणा (शबरी) वृतान्त का उल्लेख किया है। इससे रामायण महाकाव्य के इतिवृत्त पर विचार के प्रसंङ्ग में पञ्चसन्धियों पर विचार कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है।

शास्त्रीय दृष्टि से इतिवृत्त को पाँच अर्थप्रकृतियों, पाँच अवस्थाओं तथा पाँच सन्धियों में विभाजित किया गया है। अर्थप्रकृतियाँ हैं-बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य, अवस्थाएँ हैं–आरम्भ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति और फलागम तथा सन्धियाँ हैं-मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श, और उपसंहृति या (निर्वहण)। बीज में जो तत्त्व बोया जाता है वही बिन्दु के रूप मे फैलता है और आगे चलकर कार्य के रूप में फलित होता है। (पताका ओर प्रकरी में इतिवृत्त की प्रासंगिक कथावस्तु होती है)। अवस्थाओं में इतिवृत्त गति प्राप्त करता है, आरम्भ में किसी एक मुख्य उद्देश्य की बात कही जाती है, फिर उसके लिए यत्न होता है, और नाना प्रतिकूल परिस्थितियों को पार करने के पश्चात् उसकी प्राप्त्याशा होती है, फिर नियताप्ति और अन्त में फलागम होता है। पञ्चसन्धियाँ इन्हीं दोनों के योग से बनती हैं, अर्थात् बीज और आरम्भ के समन्वय से मुखसन्धि बनती है आदि। इनका शाकुन्तल आदि नाटकों में अनुपालन सुस्पष्ट देखा जा सकता है। आदिकवि वाल्मीकि ने जिस प्रकार किसी काव्यविधा को ध्यान में रखकर योजनाबद्धरूप से रामायण की सम्भवतः रचना की है, उसी प्रकार रामायण की कथावस्तु में उनके द्वारा पञ्चसन्धियों का समावेश योजनाबद्ध रूप से उन्होंने नहीं किया होगा, फिर भी हम यदि इस दृष्टि से कुछ विचार करते हैं तो रामायण की कथावस्तु में पञ्चसंधियों की एक झलक सी मिल जाती है। शास्त्रकार इन पाँच सन्धियों को भी सन्ध्यङ्गों में विभक्त करते हैं। उन्हें रामायण की कथावस्तु मे बहुत अंश मे ढूँढ निकालना कुछ टेढ़ी खीर है। वैसे अर्थप्रकृतियों के योगदान पर कुछ विद्वानों ने आशंका प्रकट की है। साहित्यदर्पणकार ने तो पाँच अवस्थाओं के योग से क्रमशः पाँच सन्धियों को स्वीकार किया है। डा. भोलाशंकर व्यास को विश्वनाथ के इस मत में एक गड़बड़ी यह दीखती है कि, प्रकरी का सम्बन्ध विमर्श या अवमर्श से माना गया है पर कहीं यह गर्भ में पाई जाती है, उदाहरण के लिए राम की कथा में शबरीवृत्तान्त प्रकरी माना जाता है, पर रामकथा में यह गर्भ-सन्धि चल रही-है जो सुग्रीव के मिलन तक चलती है" (डा. व्यास का दशरूपक पर हिन्दी व्याख्यान) रामायण की कथावस्तु में, बालकाण्ड तथा अयोध्याकाण्ड में मुखसन्धि, अरण्यकाण्ड में प्रतिमुख-सन्धि, किष्किन्धाकाण्ड में

गर्भसन्धि, सुन्दरकाण्ड में विमर्श और युद्धकाण्ड में निर्वहण-सन्धि मानने की एक परम्परा है, जैसा कि गोदवर्मविद्वद्युवराज और कोच्चुण्णिते राज के श्रीरामचरित महाकाव्य (वालुश्शेरी, केरल से १६८५ में प्रकाशित) के उपोद्घात में पें के. पि. नारायणा पिषारोडी महाशय ने पृष्ठ ११ पर निर्देश किया है। इसके अतिरिक्त, हम कुछ अपने विचार से, संधियों के घटन की बात विद्वानों के विचारार्थ प्रस्तुत करने की धृष्टता करते हैं-

राम के जीवन का लक्ष्य क्या था, यह बात, प्रथम सर्ग में मूल-रामायण में वाल्मीकि के नारद से प्रश्न में ही बीज रूप में व्यक्त कर दी गयी कि इस समय संसार में गुणवान् वीर्यवान्, धर्मज्ञ, कृतज्ञ, सत्यवाक्य, दृढव्रत, चारित्र से युक्त, सभी प्राणियों का हित करने वाला विद्वान् समर्थ आदि कौन है। वस्तुतः राम के महनीय व्यक्तित्व की यह सूचना मात्र थी जो बालकाण्ड में नारद के उत्तर में व्यक्त हुई है। यदि सबको समेटकर एक शब्द में व्यक्त किया जाय तो वह 'चारित्र' है। हम समझते हैं कि इस शब्द में राम के निर्दिष्ट अनेक गुण सिमट आते हैं, जैसे उनका धर्मनिष्ठ होना, अपने कुल के गौरव के प्रति जागरूक होना, सत्य वचन या अपनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहना, पिता के वचन-सत्य की रक्षा के लिए अर्पित होना आदि। राम का यह चारित्र रामायण में आद्योपरान्त अनुस्यूत है, तथा सूत्र की भाँति कथावस्तु की माला को धारण किये हुए है। अलक्षित होकर नहीं, बल्कि गूंथी हुई मणियों के भीतर से परिलक्षित होकर। इसी कारण राम मारीच के अनुसार, विग्रहवान् धर्म (रामो विग्रहवान् धर्मः) हैं।

राम ने रावण आदि राक्षसों का संहार किया, सम्भवतः यह उनका पार्यन्तिक उद्देश्य नहीं था, बल्कि वह एक क्षत्रिय का कर्तव्य था, जिसका उन्होंने पालन किया, और साथ ही जो उनके दुर्धर्ष पौरुष के अनुरूप भी था। कालिदास ने राम के मुख से उनके उद्देश्य को 'यश' के रूप में निर्देश किया है-

**रक्षोवधान्तो नहि मे प्रयासो व्यर्थःस वैरप्रतिमोचनाय। (रघु। १४.४१)**

इसलिए राम ने सीता का पुनः परित्याग का कठोर निर्णय लिया था, क्योंकि "यशोधनानां हि यशो गरीयः" (रघु. १४.३५)। भवभूति के राम, लोकाराधन को अपने जीवन का चरम लक्ष्य बताते हैं और कहते हैं-

**स्नेहं दयां च सौख्यञ्च यदि वा जानकीमपि।**
**आराधनाय लोकस्य मुञ्चतो नास्ति मे व्यथा।।**
**[उ.रा.च. १.१२]**

वाल्मीकि के राम के व्यक्तिव में भी यह सब कुछ चरित्र में सिमटा हुआ अभिव्यक्त, हुआ है। पञ्चसन्धियों के सन्दर्भ में रामायण की कथावस्तु का विभाजन हम कुछ इस प्रकार कर सकते हैं-बालकाण्ड में मुख तथा अयोध्या काण्ड में प्रतिमुख-सन्धि, दण्डकारण्य की घटनाओं से लेकर सुग्रीव से मिलन के प्रसंग तक गर्भ-सन्धि, सुन्दरकाण्ड तक अवमर्श और युद्धकाण्ड की परिसमाप्ति तक निर्वहण-सन्धि।

जैसा कि हम पहले कह चुके हैं, बालकाण्ड में, विश्वामित्र के विरोधी राक्षसों, सुबाहु और मारीच के प्रेरक के रूप में रावण का उल्लेख हुआ है ओर इस उल्लेख या संकेत मात्र को रामायण का बीजन्यास माना जा सकता है, जिसका फलागम रावण-वध के रूप में युद्धकाण्ड में होता है। अरण्यकाण्ड में सीताहरण के रूप में रावण राम के प्रबल विरोधी के रूप में उभरता है। किष्किन्धा में सुग्रीव तथा वानरी सेना के योग से सीता की प्राप्त्याशा के साथ रावण के वध की भी आशा बनती है और रावण के वध और सीता की प्राप्ति को कार्य तथा फलागम (उपसंहृति या निर्वहण) समझा जा सकता है।

रामायण किसी दम्पती (पति और पत्नी (राम और सीता) के परस्पर दाम्पत्य प्रेम की कथा मात्र नहीं है। यह दाम्पत्य प्रेम रामायण के चित्रपट पर बहुत ही स्फुटता के साथ अभिव्यक्ति पाता है, राम के व्यक्तित्व के विकास में अन्य पात्रों का जितना योगदान है, उससे कहीं अधिक (बल्कि सर्वाधिक) सीता का है, रामायण सीता का चरित्र भी है और रावणवध भी, किन्तु रामायण के रूप में वह सार्थक अधिक है।

राम की कथावस्तु का बीज-निक्षेप या आरम्भ वास्तव में अयोध्याकाण्ड में होता है, जब राम को अकस्मात् वन जाने के लिए कहा जाता है। वे इस आकस्मिक प्रस्ताव से विचलित नहीं होते, बल्कि प्रसन्न होते हैं, क्योंकि इसमें पिता के वचन-सत्य का पालन था, क्योंकि वह महाराज (पिता) को असन्तुष्ट करके या उनकी बात न मानकर, उनके कुपित हो जाने पर मुहूर्तभर भी जीना नहीं चाहते (२.१८.१५), महाराज के वचन से वे पावक में भी छलांग लगा सकते हैं...... और उनकी यह प्रतिज्ञा है, राम दो तरह की बात नहीं करता है (रामो द्विर्नाभिभाषते २.१८.२८-३०)। और राम ने "एवमस्तु" कहकर वन में गमन करना स्वीकार किया और सत्य शब्दों में, अपने सम्बन्ध में कहा–

"हे देवि, मैं धन का उपासक होकर संसार में रहना नहीं चाहता, तुम ऐसा समझो, मैंने ऋषियों की भाँति विमल धर्म का आश्रय ले रखा है..... पिता की सेवा अथवा उनकी आज्ञा का पालन करना, जैसा महत्त्वपूर्ण धर्म है उससे बढ़ कर संसार में कोई दूसरा धर्माचरण नहीं है।[१]"

चित्रकूट के प्रसङ्ग में जब भरत सेनासहित आते हैं और गुरुजनों तथा परिजनों के साथ राम को अयोध्या लौट चलने तथा राज्य को स्वीकार करने का आग्रह करते हैं तब राम अपने को "सत्यवादे" स्थितः पितुः" कह कर भरत का अनुरोध स्वीकार नहीं करते हैं और पिता की प्रतिज्ञा का त्याग न करने का निश्चय व्यक्त करते हैं–

> लक्ष्मीश्चन्द्रादपेयाद् वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत्।
> अतीयात् सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः।। (२.११२.१८)

---

१. २.१९.२०-२२

और इस प्रकार अपने द्वारा दिये गये वचन से न मुड़ने की बात वहाँ राम ने कही, जब सीता ने उन्हें राक्षसों के वध की प्रवृत्ति को छोड़कर वन्यवृत्ति होकर जीवन-यापन की बात कही। राम अपने क्षत्रिय होने की बात कहते हैं, क्षत्रिय इसलिए धनुष धारण करता है कि संसार में कहीं आर्त-शब्द न हो (क्षत्रियैर्धार्यते चापो नार्तशब्दो भवेदिति ३.१०.३) इसलिए राम अपनी प्रतिज्ञा बड़े स्पष्ट शब्दों में सुनाते हैं–

**अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम्।**
**न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः।। [ ३.१०.१९.]**

क्योंकि उन्हें सत्य सदा प्रिय रहा है– "सत्यमिष्टं हि मे सदा" (३.१०.१८)

इसके बाद राम के जीवन में नियति का क्रूर चक्र चलता है, एक चक्रवात उमड़ता है। सीता रावण के द्वारा हर ली जाती हैं। राम इस दुर्घटना से विचलित से हो जाते हैं, किन्तु लक्ष्मण के धैर्य बंधाने पर सीता के अन्वेषण के लिए क्रियाशील होते हैं। सुग्रीव से मिलन का प्रसंग घटित होता है। यहाँ प्राप्त्याशा जगती है, सीता मिल जायेंगी, रावण का वध होगा और पिता के वचन के पालन का कर्तव्य पूरा करके वे अयोध्या लौट सकेंगे। और, जब हनुमान् उन्हें सीता के जीवित होने का सन्देश देते हैं। यह विमर्श सन्धि का संयोजन है और जब रावण का वध हो जाता है और राम के समक्ष सीता प्रस्तुत होती हैं तब वही कुल-मर्यादा का प्रश्न, धर्म का प्रश्न, लोक-सम्मान का प्रश्न उठ खड़ा होता है, जो राम को सर्वाधिक अभिमत है, बल्कि राम के व्यक्तिव का एक अभिन्न पक्ष है, तब राम सीता से स्पष्ट शब्दों में कहते हैं–

"भद्रे ! युद्ध के प्रांगण में शत्रु को जीत कर तुम्हें उसके चंगुल से छुड़ा लिया। पुरुषार्थ के द्वारा जो कुछ भी किया जा सकता था, वह सब मैंने किया,..... तुम्हारा कल्याण हो। तुम्हें मालूम होना चाहिए कि मैंने जो युद्ध का परिश्रम उठाया है तथा इन मित्रों के पराक्रम से जो इसमें विजय पाई है, यह सब तुम्हें पाने के लिए नहीं किया गया है। सदाचार की रक्षा, सब ओर फैले हुए अपवाद का निवारण तथा अपने सुविख्यात वंश पर लगे हुए कलंक का परिमार्जन करने के लिए ही यह सब मैंने किया है। तुम्हारे चरित्र में सन्देह का अवसर उपस्थित है.... तुम मुझे अत्यन्त अप्रिय जान पड़ती हो। अतः हे जानकी, तुम जहाँ जाना चाहती हो, चली जाओ। मैं अपनी ओर से तुम्हें अनुमति देता हूँ। भद्रे, दसों दिशायें तुम्हारे लिये खुली हैं। अब तुमसे मेरा कोई प्रयोजन नहीं है.... रावण तुम्हें अपनी गोद में उठाकर ले गया और तुम पर अपनी दृष्टि डाल चुका है ऐसी दशा में अपने कुल को महान् बताता हुआ मैं तुम्हें कैसे ग्रहण कर सकता हूँ।" (६.११५.२-२०)

इन पंक्तियों में राम ने अपनी कुल-मर्यादा को सबसे अधिक प्रश्रय दिया है, उसके समक्ष सीता का महत्त्व नहीं है। इस कथा से क्या यह अर्थ नहीं लगाया जा सकता कि राम के समक्ष 'चरित्र की रक्षा' ही चरम लक्ष्य था, इसलिए रामायण का फलागम उसे ही माना जाना चाहिए, यह बात अलग है कि अपने को शुद्ध पवित्र सिद्ध करने के लिए सीता को

अग्नि-परीक्षा देनी पड़ी और तब राम ने उन्हें स्वीकार किया और पुष्पक विमान से अयोध्या लौटे तथा उन्होंने शासन का बागडोर सम्हाला। राम और सीता का दाम्पत्य प्रगाढ़ था, इसमें कोई सन्देह नहीं, किन्तु इतना होने पर भी राम और सीता के मिलन को रामायण का फलागम नहीं माना जा सकता। जैसा कि स्वयं राम के ही उपर्युक्त वचनों से स्पष्ट है।

## ४. बाह्य दृश्य-चित्रण–

प्रायः प्रत्येक रचनाकार की बाह्य दृश्यों के चित्रण में थोड़ी-बहुत प्रवृत्ति देखी जाती है। वह इनके द्वारा न केवल अपनी रचना को एक विस्तार देता है, प्रत्युत उसे आकर्षक भी बनाता है। बाह्य दृश्यों के चित्रण से इस चराचर जगत् के साथ उसका सामान्य तथा विशेष लगाव भी द्योतित होता है। रामायण के रचनाकार महर्षि वाल्मीकि एक तो स्वयं वनवासी महर्षि थे, दूसरे, रामायण की प्रमुख घटनायें नगर की अपेक्षा वन-प्रान्त में घटित होती हैं, अतः रामायण में कृत्रिम नागरिक जीवन के दृश्यों की अपेक्षा प्राकृतिक दृश्यों का सुरुचिर वर्णन मिलता है। वाह्य दृश्यों में मानवीय तथा इतर प्राणि-सम्बन्धी वर्णनों का भी अन्तर्भाव है।

किसी भी वर्णन को वर्ण्यवस्तु के साथ रचनाकार का जितना ही तादात्म्य व्यञ्जित होता है उतना ही उसके द्वारा प्रस्तुत वर्णन या चित्रण प्रभावोत्पादक होता है। नाना वर्ण्य विषयों को, जिन्हें रामायण में हम वर्णित पाते हैं, प्राकृतिक वर्णनों में जितनी भव्यता तथा आदिकवि के उनमें तादात्म्य की अभिव्यक्ति हुई है वह अन्य वर्णनों में नहीं, ऐसा कहने में हमें कोई संकोच नहीं है।

राम, सीता और लक्ष्मण, अयोध्या से बाहर निकलते हैं और नाव द्वारा गङ्गा को पार करते हैं। वहाँ गङ्गा की छटा थोड़ी, किन्तु आकर्षक रूप में वर्णित हुई है। गङ्गा शिलाखण्डों से जल के टकराने से उत्पन्न शब्द के रूप में मानों अट्टहास करने के कारण उग्र हो रही थीं तो फेन की निर्मल हंसी भी हंस रही थीं। कहीं उनका जल वेणी के आकार का दिखायी देता था तो कहीं वह भॉवरियों (आवर्तों) से सुशोभित हो रही थी। कहीं गङ्गा का जल ठहरा हुआ तथा गहरा था तो कहीं प्रवाह के वेग की व्याकुलता थी। कहीं गम्भीर ध्वनि प्रकट हो रही थी तो कहीं भीषण आवाज सुनायी पड़ रही थी, कहीं देवगण गोते लगा रहे थे तो कहीं नील कमल की शोभा थी, कहीं जल के क्रम के कारण उठा विशाल पुलिन था तो कहीं, निर्मल रेत की राशि दिखायी देती, कहीं हंस, सारस और चक्रवाक जैसे पक्षियों की आवाजें सुनायी दे रही थीं। कहीं तटवृक्षों की माला (कतार) की शोभा थी, तो कहीं खिले उत्पलों से उनका जल ढ़क गया था और कमल वन व्याप्त उनका जल मणि की भांति स्वच्छ दिखायी देता था। फलों, पुष्पों, किसलयों, लतागुल्मों तथा पक्षियों के कारण गङ्गा उत्तम भूषणों से भूषित किसी प्रमदा की भाँति लग रही थीं। गङ्गा में सूंस, घड़ियाल तथा सर्प निवास कर रहे थे। सारस और क्रौञ्च पक्षियों की आवाजों से भरी भगवान् विष्णु के चरण से निकली, शिव के जटाजूट से होकर उतरी समुद्र की महारानी गंङ्गा के पास श्रीराम पहुँचे। (अयो. ५०. १६-२६)।

गंगा का यह अत्यन्त स्वाभाविक वर्णन कहा जा सकता है। कवि ने उसके विविध स्वरूप को अत्यन्त सहज भाव से प्रस्तुत किया है, जिसमें कहीं चमत्कार के लिए न तो अलंकारों का समावेश है और न कहीं व्यर्थ के भारभूत शब्दों का इन्द्रजाल है। गङ्गा के अट्टहास और निर्मल हंसी की कल्पना से गङ्गा को एक युवती नारी के रूप में यहाँ बिम्बित करके आदिकवि ने इस वर्णन को और भी सुन्दर बना दिया है।

भारतीय साहित्य के प्रबुद्ध आलोचक आचार्य रामचन्द्र शुक्ल आदिकवि की प्राकृतिक सुषमा के वर्णनों की मुक्तकंठ से प्रशंसा करते हैं। उन्होंने आदिकवि के सूक्ष्म निरीक्षण तथा वस्तुओं और व्यापारों की योजना को उद्धरणों द्वारा प्रमाणित भी किया है। उनके (आचार्य शुक्ल के) अनुसार किसी स्थल का पूरा चित्र वर्णित हुआ है। सीता के विरह से खिन्न राम के माल्यवान् पर्वत पर निवास के अवसर पर, वर्षाकाल में आकाश को पर्वत के आकारवाले मेघों से घिरा देखा तो उनका विरहीमन[1] भावोद्दीप्त हो उठा। उन्हें आकाश कामातुर जैसा दिखाई देने लगा और धर्म से प्रतप्त तथा नये जल से भीगी पृथ्वी उन्हें शोकसन्तप्त सीता की भाँति वाष्प छोड़ती प्रतीत होती है। यहाँ विरही द्वारा संसार को प्रियामय देखने वाली बात सार्थक हो उठी है। यहाँ तक कि नील मेघ के बीच स्फुरित होती हुई बिजली उन्हें रावण के अङ्क में बेचारी वैदेही की भाँति लगती है।[2] इस प्रकार कुछ सहज अलंकार संवलित चित्रों के बाद वर्षाकाल का बहुत ही रम्य विशद और मार्मिक वर्णन राम के मुख से प्रस्तुत हुआ है। आचार्य शुक्ल ने (चिन्तामणि, द्वि, भा.) में केवल इन तीन पद्यों को उद्धृत किया है–

**व्यामिश्रितं सर्जकदम्बपुष्पैर्नवं जलं पर्वतधातुताम्रम्।**
**मयूरकेकाभिरनुप्रयातं शैलापगाः शीघ्रतरं वहन्ति।।**
**रसाकुलं षट्पदसन्निकाशं प्रभुज्यते जम्बुफलं प्रकामम्।**
**अनेकवर्णं पवनावधूतं भूमौ पतत्याम्रफलं विपक्वम्।।**
**मुक्ता-समाभं सलिलं पतद् वै सुनिर्मलं पत्रपुटेषु लग्नम्।**
**दृष्टा विवर्णच्छदना विहङ्गाः सुरेन्द्रदत्तं तृषिताः पिबन्ति।।**
**[४.२८.१८,१६,३५]**

आचार्य शुक्ल इन पद्यों का अर्थ करते हैं–"पर्वत की नदियाँ सर्ज और कदम्ब के फूलों से मिश्रित पर्वत धातुओं (गेरु) से लाल, नए गिरे जल से कैसी शीघ्रता से बह रही हैं, जिनके साथ मोर बोल रहे हैं। रस से भरे भौंरों के समान काले-काले जामुन के फलों को लोग खा रहे हैं। अनेक रंग के पके आमके फल वायु के झोंकों से टूट कर भूमि पर गिरते हैं। प्यासे पक्षी, जिनके पंख पानी से बिगड़ गये हैं, मोती के समान इन्द्र के दिये हुए

१. रामायण, २.५०.१६-२६
२. वही, ४.२८.६.१२

जल की, जो पत्तों की नोंक पर लगा है, हर्षित होकर पी रहे हैं। पञ्चवटी में लक्ष्मण द्वारा दृष्ट हेमन्त के वर्णन के पद्य भी कुछ कम मोहक नहीं हैं–

अवश्यायनिपातेन किञ्चित्प्रक्लिन्नशाद्वला।
वनानां शोभते भूमिर्निविष्टतरुणातपा।।
स्पृशन् विपुलं शीतमुदकं द्विरदः सुखम्।
अत्यन्ततृषितो वन्यः प्रतिसंहरते करम्।।
अवश्यायतमोनद्धा नीहारतमसावृताः।
प्रसुप्ता इव लक्ष्यन्ते विपुष्पा वनराजयः।।
वाष्पसंछन्नसलिला रुत-विज्ञेय-सारसाः।
हिमार्द्रवालुकैस्तीरैः सरितो भान्ति साम्प्रतम्।।
जराजर्जरितैः पत्रैः शीर्णकेसरकर्णिकैः।
नालशेषा हिमध्वस्ता न भान्ति कमलाकराः।।
[ ३.१६.२०,२१,२३,२४,२६]

इनका अर्थ, आचार्य शुक्ल के शब्दों में-"वन की भूमि, जिसकी हरी-हरी घास पाला गिरने से कुछ-कुछ गीली हो गयी है, नई धूप पड़ने से कैसी शोभा दे रही है। अत्यन्त प्यासा जंगली हाथी बहुत शीतल जल के स्पर्श से अपनी सूंड़ सिकोड़ता है। बिना फूल के वन-समूह कुहरे के अन्धकार में सोये जान पड़ते हैं। नदियाँ, जिनका जल कुहरे से ढ़का हुआ है और जिनमें के सारस पक्षी केवल शब्द से जाने जाते हैं, हिम से आर्द्र बालू के तटों से ही पहचानी जाती हैं। कमल, जिनके पत्ते जीर्ण होकर झड़ गये हैं, जिनकी केसर और कर्णिका टूट-फूट कर छितरा गई है, पाले से ध्वस्त होकर नाल मात्र खड़े हैं।"

इन वर्णनों की स्वाभाविकता स्वभावोक्तिमात्र न होकर आदिकवि की सूक्ष्मेक्षिका को एक ओर अभिव्यक्ति देती है तो दूसरी ओर सहृदय को चमत्कृत करती है। इन चित्रों में एक ओर गतिशीलता है तो दूसरी ओर प्रभविष्णुता भी है, जो कवि की सहज सरल वाग्धारा से प्रस्फुटित हो रही है। हेमन्त के इसी वर्णन के प्रसंग का यह पद्य प्राचीन आलंकारिकों को कुछ कम मुग्ध नहीं कर गया है–

रविसङ्क्रान्तसौभाग्यस्तुषारारुणमण्डलः।
निःश्वासान्ध इवादर्शश्चन्द्रमा न प्रकाशते।।
(अरण्यकाण्ड १६.१३)

अर्थात् चन्द्रमा, जिसका सौभाग्य सूर्य में संक्रान्त हो गया है तथा जो हिमकणों से आच्छन्न होने के कारण धूमिल हो गया है, निःश्वास वायु से मलिन दर्पण की भाँति चटकीला झलक नहीं रहा है।

यत्र-तत्र प्रकृति के वर्णन में आदिकवि ने वृक्ष आदि के नामों को गिनाया भी है, जो उतना अधिक प्रभावित नहीं करता। किन्तु जहाँ वे दृश्य को चित्रित करने लग जाते हैं, वहाँ उनका कवित्व बहुत उन्नत कोटि का लक्षित होता है। सुन्दरकाण्ड का सात पद्यों में प्रस्तुत चन्द्रोदय-वर्णन उनकी प्रकृति-सुषमा के वर्णन की विलक्षण क्षमता को द्योतित करता है। हालांकि यह पूरा सर्ग अन्त्यानुप्रास की छटा से द्योतित है, किन्तु उससे किसी प्रकार आदिकवि के कवित्व की उत्तमता व्याहत नहीं होती है। कवि ने चन्द्र-वर्णन के माध्यम से उपमा द्वारा अनेक आकर्षक बिम्ब एक साथ प्रस्तुत किये हैं, जो अत्यन्त रमणीय बन पड़े हैं–

**हंसो यथा राजतपञ्जरस्थः सिंहो यथा मन्दरकन्दरस्थः।**
**वीरो यथा गर्वितकुञ्जरस्थश्चन्द्रोऽपि बभ्राज तथाम्बरस्थः।।**
**स्थितः ककुद्मानिव तीक्ष्णशृङ्गो महाचलः श्वेत इवोर्ध्वशृङ्गः।**
**हस्तीव जाम्बूनदबद्ध-शृङ्गो विभाति चन्द्रः परिपूर्णशृङ्गः।।**
**विनष्टशीताम्बुतुषारपङ्को महाग्रहग्राहविनष्टपङ्कः।**
**प्रकाशलक्ष्म्याश्रयनिर्मलाङ्को रराज चन्द्रो भगवाञ्शशाङ्कः।।**

[ ५.५.४-६]

"चाँदी के पिंजड़े में स्थित हंस, मन्दराचल के कन्दर में पड़े सिंह, हाथी की पीठ पर बैठे वीर पुरुष की भाँति चन्द्र शोभित हो रहा था। तीखे सींगों वाले बैल, ऊँचे शिखर वाले हिमालय पर्वत तथा सुवर्ण से मढ़े दांतो वाले हाथी की भाँति चन्द्र शोभित हो रहा था। शीतल जल तथा तुषार के पंक से रहित, सूर्य की किरणों को आत्मसात् करने के कारण अंधकारपंक से मुक्त, प्रकाश-लक्ष्मी के आश्रय होने से जिनकी कालिमा निर्मल है, ऐसे भगवान् शशांक प्रकाशित हो रहे थे।"

आदिकवि की निसर्ग छवि के वैशिष्ट्य को बताते हुए डॉ. राधावल्लभ त्रिपाठी ने अपनी लघुकाय पुस्तिका आदिकवि वाल्मीकि (पृ. ३८) में ठीक ही कहा है–

"भवभूति को छोड़कर प्राकृतिक दृश्यावली के विराट् सौन्दर्य और गति के साथ किसी अन्य कवि ने अपने आपको उतना तदाकाराकारित नहीं किया, जितना वाल्मीकि ने।"

कालिदास को मेघदूत की परिकल्पना की सूझ आदिकवि वाल्मीकि से प्राप्त हुई होगी, इसमें सन्देह की कोई गुंजायश नहीं है। जहाँ, राम ने वायु को संबोधित करते हुए उसे सीता के पास जाकर उन्हें छूकर आने की बात कही है, वह कल्पना मेघदूत के प्रस्फुरण की बात को और भी दृढ़ीभूत कर देती है–

**वाहि वात यतः कान्ता स्पृष्ट्वा तां मामपि स्पृश।**
**त्वयि मे गात्रसंस्पर्शश्चन्द्रे दृष्टिसमागमः।।**

(६.५.६)

अर्थात् हे पवन, तुम जाओ जहाँ कान्ता (प्रियतमा सीता) है और उसे छूकर मेरा भी स्पर्श करो, इस प्रकार मेरे गात्र पर तुम्हारा स्पर्श मुझे चन्द्र पर दृष्टि मिल जाने जैसा सुखान्वित करेगा।

## (५) पात्र-चित्रण

आदिकवि ने न केवल भारतीय साहित्य को, प्रत्युत विश्व-साहित्य को राम, सीता, भरत, लक्ष्मण हनुमान् जैसे अनेक ऐसे पात्र दिये हैं जिनका समत्व कहीं अन्यत्र मिलना कठिन है। अपनी मानवीय मर्यादा में रहकर भी अपने उत्तम पावन चरित्र के कारण ये देवत्व की कोटि में गृहीत होते हैं। चरित्र की दृष्टि से सर्वाधिक पूर्णता राम में लक्षित होती है, जो आदिकवि की समग्र रचना के मूल आधार हैं। राम का चरित प्रधान रूप से वर्णित होने के कारण आदिकवि की रचना 'रामायण' कहलायी। वैसे तो चरित्र सत् और असत् दोनों कोटि के होते हैं, किन्तु 'चारित्र्य' शब्द से जिसे अभिहित किया जाता है वह सच्चरित्र ही है, शील या सदाचार से सम्पन्न व्यक्ति का कार्य-कलाप।

आदिकवि को एक ऐसे 'नर' के सम्बन्ध में जिज्ञासा थी, जो एक ही साथ गुणवान्, वीर्यवान्, धर्मज्ञ, कृतज्ञ, सत्यवचन बोलने वाला, अपनी प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहने वाला चारित्र्य से युक्त, सभी प्राणियों का हितसाधक, विद्वान्, समर्थ, प्रियदर्शन, आत्मवान् (मन पर अधिकार रखने वाला), क्रोध पर विजय प्राप्त करने वाला, कान्तिमान्, ईर्ष्या न करने वाला है तथा जो संग्राम में कुपित हो जाय तो देवता भी डर जाते हैं। अपनी यह जिज्ञासा जब उन्होंने तप और स्वाध्याय में निरत मुनि नारद के समक्ष प्रस्तुत की तब उन्होंने दशरथ-सुत राम का निर्देश किया। वस्तुतः, सम्पूर्ण रामायण में राम के इन्हीं गुणों का उनके नाना प्रसङ्गों में घटित कार्यकलाप से प्रतिपादन हुआ है। रामायण में अनेक प्रसंगों में अन्य और गुणों की ओर भी संकेत किया गया है, किन्तु मूलतः उनका इन गुणों में समाहार किया जाता है। वैसे रामायण के कौसल्यानन्दवर्धन राम को 'सर्वगुणोपेत' कहा गया है, अर्थात् एक मानव के उदात्त जीवन में जितने गुण सम्भावित हैं उनका समाहार राम के पावन चरित्र में सहजभाव से लक्षित किया जा सकता है।

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है, अतः उसका चरित्र समाज-सापेक्ष होता है, अर्थात् चरित्र को 'सामाजिक चेतना की आचारगत अभिव्यक्ति' माना जा सकता है। जीवन के संघर्ष में वह जितना ही अपने समाज का हित साधन करता है और जितना ही स्वार्थनिरपेक्ष होता है उसका व्यक्तिव उतना ही उत्तम या आदर्श के रूप में प्रतिष्ठित होता है। महाकवि कालिदास भी ऐसी ही मान्यता रखते हैं, जब एक प्रसंग में 'शाकुन्तलम्' में वे लिखते हैं—"स्वसुखनिरभिलाषः खिद्यसे लोकहेतोः"। किन्तु घर में बैठकर लोगों के हित का चिन्तन मात्र करने वाला व्यक्ति आदर्श के रूप में प्रतिष्ठित नहीं होता। ऐसे आदर्श व्यक्ति को समाज में आकर अपने क्रियाकलाप द्वारा अपने क्षुद्र स्वार्थों से ऊपर उठकर या स्वार्थत्यागपूर्वक सहज व्यवहार करना होता है। नारद के निर्देश के अनुसार आदिकवि

को ऐसा ही राम का व्यक्तित्व मिला। यह आदिकवि की रचना का चमत्कार ही कहा जा सकता है कि राम और वाल्मीकि एक दूसरे के परिचायक हो गये। राम को जानने के लिए वाल्मीकि का आश्रय लेना अनिवार्य है और वाल्मीकि के विषय में जिज्ञासा होने पर राम को जानना अनिवार्य हो गया।

(क) **राम**–राम के व्यक्तित्व के सम्बन्ध में यह कहा गया है कि वे सदा शान्त रहते हैं, मृदुपूर्वाभिभाषी हैं, और यदि उनसे कोई कुछ कठोर वचन बोल देता भी है तो उसका उत्तर नहीं देते, साथ ही वे कभी एक बार के किये हुए उपकार से सन्तुष्ट रहते हैं और सैकड़ों अपकारों पर भी ध्यान नहीं देते हैं। (२.१.१०, ११)। ये बातें राम के व्यक्तित्व को बहुत आकर्षक बनाती हैं। रामायण के अनेक प्रसंगों में, राम के क्रियाकलाप से इन बातों की सम्पुष्टि होती है।

राम के जीवन की प्रधान घटनाओं में इन प्रकररणों को लिया जा सकता है– १. भरत की माता कैकेयी की बात मान कर महाराज दशरथ द्वारा वनवास की आज्ञा देना, २. चित्रकूट में भरत और वसिष्ठ आदि की बात न मान कर पिता के वचन को सत्य करने पर अटल रहना, ३. दण्डकारण्य में रावण द्वारा सीता का हरण, ४. सुग्रीव के साथ मैत्री, ५. रावण का वध और ६. सीता की अग्निपरीक्षा।

पिता महाराज दशरथ उन्हें सुमन्त्र द्वारा बुलवाकर दूसरे दिन पुष्य-नक्षत्र के योग में यौवराज्य (युवराज का पद) ग्रहण करने के लिए आज्ञा देते हैं तब राम के मुख से एक शब्द भी नहीं निकलता है। पिता को प्रणाम करके माता कौसल्या के पास आ जाते हैं, जहाँ सुमित्रा, लक्ष्मण और सीता भी उपस्थित हैं। माता कौसल्या से कहते हैं–"मां, पिताजी ने प्रजापालन के कार्य में मुझे नियुक्त किया है, कल मेरा अभिषेक होगा"। स्पष्ट ही राम का उद्देश्य अपनी प्रसन्नता की अपेक्षा स्वजनों को अधिक प्रसन्न करना था। किन्तु अब घटनाचक्र में अकस्मात् नाटकीय परिवर्तन घटित होता है और दशरथ की आज्ञा से सुमन्त्र राम के पास पहुँच कर राम से कहते हैं– "पिताजी कैकेयी के साथ बैठे हैं और आपको देखना चाहते हैं"। तब राम सीता से कहते है–"निश्चय ही पिताजी और माता कैकेयी मेरे विषय में कुछ विचार कर रहे हैं, उनके बीच मेरे अभिषेक की बात हो रही होगी"। राम के इस कथन में कितनी सरलता है। एक सरल हृदय, जिसमें कोई छल-कपट नहीं, बोलता स्पष्ट लग रहा है। और पिता जी के पास पहुँचते हैं और उन्हें दीन तथा शोकार्त जैसा देखते हैं तब उन्हें लगता है कि कहीं, उनसे (राम से) कोई अपराध तो नहीं हो गया है। जब उन्हें कैकेयी से मालूम होता है कि पिता ने उन्हें (कैकेयी को) वचन दे रखा है किन्तु वे अपने मुंह से नहीं कहेंगे, यदि (राम) इनकी बात माने तो वह (कैकेयी) उन्हें बता देंगी कि पिता क्या चाहते हैं। तब राम कहते हैं–"पिता के वचन के पालन के लिए मैं अग्नि में कूद भी सकता हूँ, विष भी खा सकता हूँ, समुद्र में भी छलांग लगा सकता हूँ, उन्हें क्या अभीष्ट है, बताओ, मैं प्रतिज्ञा करता हूँ, उनकी इच्छा का पालन करूँगा", "रामो द्विर्नाभिभाषते।" (राम दो तरह की बात नहीं करता है) (२.१८.२८-३०) और, जब राम

को १४ वर्षों के लिए वनवास और भरत को युवराज बनाने की बात सुनायी तब राम, आदिकवि के शब्दों में, इस प्रकार कैकेयी जब राम से परुष वचन बोल रही थीं तब उनके हृदय में शोक नहीं हुआ (२.१८.४१) और उन्होंने 'एवमस्तु' कहकर जटाचीर धारण करके वनवास पर जाना स्वीकार कर लिया। यहाँ तक वे माता कैकेयी से कहते हैं-"मैं अर्थ का उपासक होकर रहना नहीं चाहता, मैंने तो ऋषियों की भाँति धर्म का आश्रय ले रखा है ऐसा जानो। यद्यपि पिताजी ने मुझसे नहीं कहा है तथापि आपके वचन पर ही मैं चौदह वर्षों तक विजन वन में जाऊँगा क्योंकि राम की दृष्टि में, पिता की सेवा और उनकी आज्ञा के पालन से बढ़कर दूसरा धर्माचरण नहीं हैं। (२.१९.२२)। राम लक्ष्मण और सीता के भी वन में साथ जाने के लिए हठ को स्वीकार करते हैं और कौसल्या आदि को सान्त्वना देकर पिताजी की अनुज्ञा लेकर वन के लिए प्रस्थान करते हैं। राम के इस महनीय व्यक्तित्व के सम्बन्ध में आदिकवि की यह टिप्पणी आकलनीय है-

न वनं गन्तुकामस्य त्यजतश्च वसुन्धराम्।
सर्वलोकातिगस्येव लक्ष्यते चित्तविक्रिया।। (२.१९.३३)

अर्थात् राम वन को जाने के लिए उद्यत हैं और सम्पूर्ण पृथ्वी का राज्य छोड़ रहे हैं, फिर भी सर्वलोकातिग (जीवन्मुक्त) की भांति उनके चित्त में किसी प्रकार का विकार लक्षित नहीं होता। आदिकवि की ही यह टिप्पणी, कालिदास के रघुवंश में इन शब्दों में प्रतिध्वनित हुई है-

पित्रा दत्तां रुदन् रामः प्राङ्.महीं प्रत्यपद्यत।
पश्चाद् वनाय गच्छेति तदाज्ञां मुदितोऽ ग्रहीत्।। (रघु. १२.७)

हालांकि कालिदास के इस पद्य में राम के रुदन से उनके मन की कुछ विक्रिया भी लक्षित हो गयी है, किन्तु कविकुलगुरु कालिदास का यहाँ यह तात्पर्य है कि राम प्रसन्न होने के स्थान पर एक अतिरिक्त बोझ के आ जाने की कल्पना से रोने लगते हैं और जब वन जाने की बात होती है तब प्रसन्न हो जाते हैं। कालिदास ने भी वाल्मीकि के इस पद्य से प्रभावित होकर राम की मुखाकृति को लेकर कहा-"प्रसन्नतां यो न गतोऽभिषेकतस्तथा न मम्ले वनवासदुःखतः।")

जब राम सीता और लक्ष्मण के साथ वन में जाने के लिए रथ पर आरूढ़ होते हैं तब व्याकुल पिता दशरथ भवन से निकल आते हैं और राम पिता-माता को देखते हैं कि दोनों पीछे चले आ रहे हैं! महाराज दशरथ कह रहे हैं सुमन्त्र ठहरो। और राम कह रहे हैं- आगे बढ़िये, आगे बढ़िये। (तिष्ठेति राजा चुक्रोश याहि याहीति राघवः २.४०.४६) यहाँ राम का पिता की बात न मानना उद्देश्य नहीं था, किन्तु वे नहीं चाहते थे कि पिता को और अधिक कष्ट हो।

इस प्रकार राम का हर्ष और विषाद को लेकर असम्पृक्त हो जाना निश्चित रूप से एक लोकोत्तर, और इस अंश में सहज मानवीय सीमा से ऊपर उठा हुआ अध्यवसाय था। वैसे आदिकवि ने कहीं उन्हें, "जज्ञे विष्णुः सनातनः" (२.१,७) और कहीं, "साक्षाद् विष्णुरिव स्वयं " (२.२,४३) कहा है। अनेक ऐसी घटनायें भी आगे होती हैं, जिससे राम के विष्णु या विष्णु के सदृश होने की सम्पुष्टि होती है, किन्तु आदिकवि के कवित्व का सौन्दर्य उनके सहज मानवीय रूप में अधिक निखरता सा लगता है। राम एक मनुष्य के रूप में स्वजनों पर कष्ट के अवसर पर विलाप भी करते हैं, क्रोध भी करते हैं और कभी-कभी कुछ आपाततः अनुचित लगने वाले कार्य भी कर जाते हैं। वे समाज के अत्यन्त सामान्य लगने वाले लोगों से गले मिलते हैं, और किसी के उपकार के लिए कृतज्ञ भी होते हैं।

वस्तुतः राम जन-जीवन के केन्द्र में प्रतिष्ठित व्यक्तित्व का रूप ग्रहण कर लेते हैं, जिनके सम्बन्ध में आदिकवि का कहना है–

**यश्च रामं न पश्येत्तु यञ्च रामो न पश्यति।**
**निन्दितः सर्वलोकेषु स्वात्माप्येनं विगर्हते।।** (२.१७.१४)

(जो राम को नहीं देख लेता और जिसे राम नहीं देखते, सारे संसार में वह निन्दा का पात्र है और उसका हृदय भी उसकी भर्त्सना करता है।

राम वैदिक परम्परा से प्राप्त सनातन धर्म के प्रति अपना सदा आग्रह और निष्ठा व्यक्त करते हैं, इसी कारण अपनी माता कौसल्या से कहते हैं–

**"धर्मो हि परमो लोके धर्मे सत्यं प्रतिष्ठितम्"** (२-२१,४१) और कभी इतने देववादी हो जाते हैं कि कर्मवादी लक्ष्मण से उनका तर्क-वितर्क होता है। (२.२२,२३)।

चित्रकूट में, जाबालि के नास्तिक वचन को सुन कर राम दृढ़ता से उसका खण्डन करते हैं और जब उनसे भरत आदि अयोध्या चलने के लिए आग्रह करते हैं तब राम अपना दृढ़ निश्चय इन शब्दों में प्रकट करते हैं–

**लक्ष्मीश्चन्द्रादपेयाद् वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत्।**
**अतीयात्सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः।।** (२.११२,१८)

अर्थात् भले ही चन्द्र से प्रभा अलग हो जाय, हिमालय हिम को त्याग दे और समुद्र तट का अतिक्रमण कर जाय, किन्तु मैं पिता की प्रतिज्ञा तोड़ नहीं सकता। और, भरत को चलते समय डबडबायी आँखो से विदा देते हैं और कहते हैं– मैं अपनी और सीता की शपथ दिलाकर कहता हूँ कि माता कैकेयी की रक्षा करना, उनके प्रति रोष नहीं करना। और अरण्यकाण्ड में, जब सीता को विराध पकड़ लेता है तब दुःखी होकर कह पड़ते हैं–

**यथाऽहं सर्वभूतानां प्रियः प्रस्थापितो वनम्।**
**अद्येदानीं सकामा सा या माता मध्यमा मम।।** (३.२.२०)

अर्थात् सभी के प्रिय भी मुझे जिसने वन में भिजवा दिया उस मेरी मझली मां कैकेयी का मनोरथ पूरा हुआ। यह है राम के चरित्र का परिशुद्ध मानवीय पक्ष। अपने दुःख के लिए तो कुछ भी परवाह नहीं, किन्तु जब भी स्वजनों पर कष्ट पड़ा देखते हैं, विकल हो जाते हैं। दण्डकारण्य में, एकान्त में जब सीता उन्हें राक्षसों के वध (हिंसा) कार्य से विरत होकर शान्त जीवन बिताने की बात कहती है तब राम अपने प्रतिज्ञापालन के व्रत की दृढ़ता प्रकट करते हुए कहते हैं–

**क्षत्रियैर्धार्यते चापो नार्तशब्दो भवेदिति।**

अर्थात् क्षत्रिय लोग इसलिए धनुष को धारण करते हैं कि कहीं आर्तनाद न उठे, और यहाँ तक कह जाते हैं–

**अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम्।**
**न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः।।** (३.१०.१८)

अर्थात् हे सीते, मैं प्राणों को छोड़ सकता हूँ, यहाँ तक कि लक्ष्मण सहित तुझे भी छोड़ सकता हूँ, किन्तु अपनी प्रतिज्ञा को विशेष रूप से ब्राह्मणो (ऋषि-मुनियों) के लिए की गयी प्रतिज्ञा को नहीं छोड़ सकता।

यह है, राम की दृढप्रतिज्ञता। राम जब किसी के कार्य से अत्यन्त प्रसन्न होते हैं (वैसे वे सदैव प्रसन्न रहते हैं) तब उनका आलिङ्गन करते हैं, उसे गले लगा लेते हैं। दण्डकारण्य में लक्ष्मण ने जब पर्णशाला तैयार की तब राम ने उन्हें आलिङ्गन में बांध लिया (३.१५.२८) और ऐसा ही उन्होंने सीता का पता लगाकर लंका से लौटे हनुमान् का आलिङ्गन करके किया। (युद्धकाण्ड ५,१२-१४)।

राम का उज्ज्वल चरित्र, लगता है, जैसे रामायण के प्रत्येक पात्र के अन्तरतम में अनुस्यूत हो गया है। वह सम्पूर्ण रामायण के मूल में प्रतिष्ठित है। क्या सीता, क्या भरत, क्या लक्ष्मण, क्या हनुमान्, क्या विभीषण यहाँ तक कि उनका विरोध करने वाले रावण, कुम्भकर्ण और मारीच आदि भी उससे ही सञ्चालित होते हैं, मारीच तो उन्हें "विग्रहवान् धर्म" भी कहता है (३.२७.१३)।

गृध्रराज जटायु और राम के मिलन से जुड़ा प्रसंग बड़ा मार्मिक है और राम के एक अतिरिक्त व्यक्तित्व की ओर संकेतित भी करने वाला है। प्रसंग सीताहरण के बाद का है। सीता को खोजते हुए राम लक्ष्मण के साथ जंगल की खाक छान रहे हैं। राम क्रुद्ध हैं और सीता के हरण की घटना से पीड़ित भी। धनुष-बाण को रखे आगे बढ़ते हैं तब उन्हें एक पर्वत के शिखर जैसा विशाल खून से लथपथ गृध्र दिखायी पड़ता है। आपाततः राम को

होता है, यह गृध्र के रूप में कोई राक्षस है, इसने ही निःसन्देह सीता को खा लिया है, यह उन्हें खाकर सुखपूर्वक पड़ा हुआ है। इस धारणा से ज्यों ही राम शर-सन्धान करते हैं, सफेन रुधिर वमन करता हुआ वह पक्षी बोल पड़ा है-"जिसे आप ढूँढ रहे हैं उस देवी को तथा मेरे प्राण को राक्षस रावण ने हरण कर लिया है। एक तो रावण ने मुझे मारा ही है अब तुम मुझे मत मारो"। यहाँ अकस्मात् पूरा दृश्य बदल जाता है। राम धनुष को छोड़कर गृध्रराज का आलिङ्गन करते हैं। उन धीरतर का ताप दुगुना हो जाता है। लक्ष्मण से कहते हैं–"राज्य नहीं रहा वनवास मिला, सीता हर ली गयी और ये पक्षिराज मारे गये, ऐसा मेरा दुर्भाग्य अग्नि को भी जला देने वाला है। मेरे जैसा अभागा संसार में कोई नहीं है", तब राम के पूछने पर गृध्रराज जटायु सीता के हरण की घटना सुनाते हुए रावण का परिचय दे ही रहे होते हैं कि उनके प्राण-पखेरू उड़ जाते हैं। उस उपकारी गृध्रराज के प्रति राम का मन कृतज्ञता से भर जाता है। उनके मुख से यह बात निकलती है–"हे लक्ष्मण, सीता के हरण का मुझे उतना दुखः नहीं है, जितना मेरे लिये जटायु का देहत्याग कष्टकर हो रहा है।" ऐसा वचन कृतज्ञ राम ही के मुख से निकल सकता है और यही राम का रामत्व है।

जैसा कि हम कह चुके हैं राम का मानव रूप, जो रामायण में अधिकांशतः व्यक्त तथा प्रतिष्ठित हुआ है, बड़ा ही कोमल और दृढ़ है। ऐसे प्रसंगो में आदिकवि का कवित्व और भी प्रभावकारी बन जाता है। सुग्रीव के साथ मैत्री घटित होने, वाली के वध तथा सुग्रीव की राज्य-प्राप्ति के पश्चात् माल्यवान् गिरि पर रहते हुए राम वर्षाकाल व्यतीत करते हैं। मेघों को देखकर राम कामातुर हो उठे हैं। उन्हें घाम से तपी, नये मेघों से भींगी वाष्प छोड़ती पृथ्वी सीता के समान लगती है (३.२८.७) और नीलवर्ण के मेघ के आश्रित हो स्फुरित हो रही विद्युत् रावण के अंक में पड़ी सीता जैसी लग रही है। विरही राम को जैसे सब कुछ सीतामय दिखायी दे रहा है। इस समय राम के समक्ष वर्षा के दिनों में कुछ भी उपाय सम्भव नहीं, रावण जैसे अजेय शत्रु से पाला पड़ गया है, अर्थात् कठिनाइयाँ ही कठिनाइयाँ हैं। इस प्रकार वे व्याकुल हो उठे हैं। बरसात बीत जाने पर भी जब उन्हें सुग्रीव की ओर से उपेक्षा या प्रमाद का अनुभव हुआ तब वे और अधीर हो उठे और विलाप करने लगे। फिर कुपित हो कर उन्होंने अपने सन्देश के साथ लक्ष्मण को भेजा। मानव राम का यह व्यक्तित्व अपनी दुर्बलताओं में कितना आकर्षक बन पड़ा है यह एक सहृदय के ही अनुभूति का गोचर विषय है, किन्तु शोक के प्रभाव के कम होते ही उनमें उत्साह का अपूर्व संचार भी होता है।

राम जब सीता की चूड़ामणि हनुमान् से प्राप्त करते हैं तब उनका हृदय और भी अधीर हो उठता है, हनुमान् से कहते हैं–"उसी स्थान पर मुझे भी पहुँचा दो, जहाँ तुमने मेरी प्रिया को देखा है, उसका समाचार पाकर मैं अब एक क्षण भी रुक नहीं सकता"। (५.६६.११) और जब समुद्र के किनारे वानरसेना का पड़ाव पड़ जाता है फिर राम शोक से ग्रस्त हो जाते हैं, यहाँ तक कि अपने शोक को निरन्तर बढ़ता हुआ अनुभव करते हैं, उनसे रहा नहीं जाता, प्रलाप जैसा करने लगते हैं, पवन से कहते हैं–

**वाहि वात यतः कान्ता तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश।**
**त्वयि मे गात्रसंस्पर्शश्चन्द्रे दृष्टिसमागमः ।।** (६.५.६)

(हे पवन, तुम वहाँ बहो जहाँ मेरी कान्ता है, उसका स्पर्श करके मेरा भी स्पर्श करो। जैसे चन्द्रमा से दृष्टि का संयोग सुखद होता है उसी प्रकार तव तुम्हारा स्पर्श सुखद होगा।) यह प्रकरण अत्यन्त कारुण्य का उत्पादक तो है ही, और साथ ही राम के मानवीय व्यक्तित्व को और भी उजागर करता है।

विभीषण को राम द्वारा शरणागति देने का प्रसंग राम के दृढनिश्चय को तथा मानवीय सहज संवेदन को प्रमाणित करता है। रावण से तिरस्कृत होकर अपने कुछ साथियों के साथ आये विभीषण को शरण देने की बात को लेकर सुग्रीव आदि के साथ राम का मतभेद होता है, किन्तु राम बड़ी दृढ़ता से अपने पक्ष को उदाहरण देकर रखते हैं, शरणागत की रक्षा का अपना निश्चय प्रकट करते हैं और इन शब्दों में विभीषण के समक्ष प्रतिज्ञा करते हैं-मैं सच कहता हूँ मैं प्रहस्त और पुत्रों सहित रावण का वध करके तुम्हें राजा बनाऊँगा। रावण चाहे रसातल में प्रवेश करे और ब्रह्मा के समीप चला जाय, फिर भी वह अब मुझसे जीवित बचा नहीं छूटेगा। (६, २१,१६,२०)

यहाँ राम का एक अतिरिक्त शौर्य व्यक्त हुआ है, और जब वे समुद्र के समक्ष उसकी ओर से उपेक्षा का अनुभव करके कुपित होते हैं तो लगता है प्रलयाग्नि के समान प्रज्वलित हैं और बाण द्वारा प्रहार करते हैं।

राम और रावण के साथ युद्ध में जब लक्ष्मण रावण की शक्ति से मूर्च्छित हो जाते हैं तब राम भ्राता के स्नेह के कारण विषाद से प्रभावित होते हैं, फिर मुहूर्त भर ध्यान करके बाष्पपूर्ण नेत्र होकर युगान्तर काल की अग्नि की भाँति प्रचण्ड हो जाते हैं और रावण के द्वारा प्रहृत शक्ति को तोड़ डालते हैं। राम लक्ष्मण के शरीर से शक्ति को निकाल रहे थे तब रावण ने उनके ऊपर बाणों की वर्षा आरम्भ कर दी। उसकी परवाह न करके राम लक्ष्मण को हृदय से लगाते हैं। और हनुमान् और सुग्रीव से कहते हैं-"कपिवरो, आप लोग लक्ष्मण को घेर कर खड़े हो जाइये। अब मेरे लिए पराक्रम का अवसर आ गया है, जो मुझे बहुत समय से अभीष्ट था। अब तो कुछ देर में जगत् या तो रावण से रहित होगा या राम से"। रावण मारा जाता है और विभीषण बड़े भाई की मृत्यु पर विलाप करते हैं। राम विभीषण से कहते हैं-"वैर तो मरण तक होता है, हमारा वह प्रयोजन पूरा हो गया। अब इसका संस्कार (अग्निदाह आदि) करो, जैसा यह तुम्हारा वैसा ही यह मेरा भी (भाई) है"-

**मरणान्तानि वैराणि निर्वृत्तं नः प्रयोजनम्।**
**क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव।।** (६. १०६.२५)

यह है राम की उदारता। वस्तुतः रामचरित की ऐसी उदारता रामायण में अनेक स्थलों पर प्रकट होती है, किन्तु राम के सम्बन्ध में महाकवि भवभूति की उक्ति,"वज्रादपि

कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि" बहुत ही चरितार्थ है। जब सीता को रावण की मृत्यु के बाद राम की प्रेरणा से उनके समक्ष लाया जाता है तब राम ने आदिकवि के अनुसार एक ही समय रोष, हर्ष और दुःख का अनुभव किया। इस समय राम के व्यवहार से लक्ष्मण, सुग्रीव तथा हनुमान् ने राम के निरपेक्षभाव को ताड़ लिया। सीता ने एक ही समय विस्मय, प्रहर्ष और स्नेह से पतिदेवता के मुख को देखा। तब गम्भीर राम अपने समक्ष खड़ी सीता से कहते हैं-''भद्रे, युद्धांगण में शत्रु को जीत कर तुम्हें छुड़ा लिया, पुरुषार्थ द्वारा जो कुछ किया जा सकता था, मैंने किया, आज मेरा पराक्रम सबके द्वारा देख लिया गया, अब मेरा श्रम सफल हुआ। मैं अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण कर चुका हूँ। तुम्हारा कल्याण हो, यह तुम्हें विदित होना चाहिए, मैंने जो यह युद्ध का परिश्रम उठाया है, तथा मित्रों के पराक्रम से विजय पायी है, वह तुम्हारे लिये नहीं किया है। वृत्त (सदाचार) की रक्षा, अपवाद के निवारण तथा अपने कुल पर लगे कलंक के निवारण के लिए मैंने ऐसा किया है, अतः तुम्हारी जहाँ इच्छा हो चली जाओ, अब तुम से मेरा कोई प्रयोजन नहीं। कौन ऐसा कुलीन तेजस्वी होगा, जो पराये घर में रही स्त्री को, केवल लोभ से कि यह मेरे साथ बहुत दिनों तक सौहार्द स्थापित कर चुकी है, मन से भी ग्रहण कर सकेगा"।

राम के इस गुणवान् तथा तेजस्वी व्यक्तित्व में भी आपाततः कुछ कमियाँ लक्षित की जाती हैं, जैसे उन्होंने वाली को छिप कर मारा। अपराध जैसा वाली का था वैसा ही लगभग सुग्रीव का भी था, किन्तु राम ने सुग्रीव पर क्रोध नहीं किया। राम जब वनवास पर जाने के प्रकरण में गुहराज के यहाँ आये तब गुहाराज के द्वारा उनके स्वागत में उपस्थापित सामग्री लौटा दी। ठीक है, उनका अपरिग्रह का व्रत था, किन्तु गुहराज के हृदय पर उनके इस व्यवहार से क्या गुजरी होगी। वस्तुतः, महान् पुरुषों के 'लोकोत्तर चरित' के विषय में ऐसी बातें कोई महत्त्व नहीं रखतीं। राम का व्यक्तित्व सत् का प्रतीक बन गया, जिसने असत् के प्रतीक रावण को पराजित किया और संसार के समक्ष पिता, भ्राता, पत्नी, स्वजनों के प्रति एक आदर्श कर्तव्य को स्थापित किया, यही उसकी महनीयता है।

(ख) **सीता**-सम्पूर्ण रामायण का सरोवर सीता और राम के प्रगाढ दाम्पत्य प्रेम के निर्मल जल से लबालब भरा है। आदिकवि की यह महीयसी रचना एक ओर राम का पावन चरित है, तो दूसरी ओर सीता का महत् चरित भी है। व्यक्तित्व की दृष्टि से दोनों का समान स्तर है-को बड़ छोट कहत अपराधू। सीता मिथिला की जनकराज की कन्या और अयोध्या के महाराज दशरथ के भवन में पुत्रवधू हैं। पति राम को पिता महाराज दशरथ युवराज के पद पर अभिषिक्त कर रहे हैं इस समाचार से स्वभावतः प्रसन्न होती हैं, किन्तु जब राम को वनवास पर जाने की बात सुनती हैं और राम उन्हें वनवास का कष्ट बता कर अयोध्या में ही रहने का सुझाव देते हैं तब व्याकुल हो जाती हैं और उनकी बात स्वीकार नहीं करतीं। वे अपना निश्चय इन शब्दों में व्यक्त करती हैं-"हे राम, गुरुजनों की आज्ञा से मुझे आपके साथ चलना है, क्योंकि आपके वियोग में प्राणों को त्याग दूँगी। मैं पति का अनुगमन करके वहाँ विकल्मष होऊँगी क्योंकि पति स्त्री के लिए सबसे बड़ा

देवता है (२.१६.१६) और मैं जो आपकी भार्या, सदाचार सम्पन्न पतिव्रता हूँ उस मुझको आप किसी कारण साथ ले जाने के लिए तत्पर नहीं है, मुझ भक्ता पतिव्रता दीना' सुख और दुःख में समान रूप से हाथ बंटाने वाली को साथ ले चलने की कृपा करें। और यदि इस प्रकार दुःखित मुझे नहीं ले जाना चाहते हैं तो मरने के लिए विष, अग्नि या जल का आश्रय लूँगी"। (२.१६.१६-२१)। इस पर भी जब राम उन्हें जाने की अनुमति नहीं देते तब चिन्ता से वे रोने लगती हैं और क्रोधाविष्ट हो जाती है। फिर प्रणय और स्वाभिमान के कारण राम पर आक्षेप-पूर्वक यह कहती हैं- "हे राम क्या मेरे पिता मिथिला के अधिपति विदेहराज ने आप को जामाता के रूप में पाकर यह भी समझा था कि आप का शरीर पुरुष का है तथा कार्य से आप स्त्री हैं।" और यह भी कह जाती हैं-"आप नट की भाँति अपनी स्त्री को दूसरे को अर्पित कर देना चाहते हैं"। अपने पौरुष को ललकारने वाली सीता के इन वचनों को सुनने के बाद राम ने उन्हें साथ ले जाना स्वीकार कर लिया। यह सीता का प्रथम और क्षणिक दीप्त रूप विभिन्न प्रकरणों में आगे भी प्रकट हुआ है। वैसे तो वह सर्वथा मुग्धा बनी रहती हैं। जब उन्हें वनवास के समुचित वल्कल वसन कैकेयी लाकर पहनने को देती है तब वे वल्कल को देखकर डर जाती हैं। फिर उन्हें पहन नहीं पाती हैं, तब राम पहनाने की कोशिश करते हैं– यह एक अत्यन्त द्रावक प्रसंग एक क्षण के लिए उपस्थित होता है कि चूंकि सीता को वनवास तो नहीं दिया गया है अतः वे अपने समुचित वस्त्राभूषणों के साथ वन में जायेंगी। जब कौसल्या पति के प्रति उनके कर्तव्य का उपदेश करती हैं तब वे स्पष्ट करती हैं कि वे उन बातों से भलीभाँति पहले से परिचित हैं। ऐसी ही बात उन्होंने अनसूया द्वारा उपदेश के प्रसंग में भी कही है।

सीता जब राम और लक्ष्मण के साथ नाव से गङ्गा को पार कर रही होती हैं तब गङ्गा से कहती हैं-"वन से सकुशल लौटने पर मनोरथ के पूर्ण होने पर प्रसन्नता से आपकी पूजा करुँगी"। यहाँ सीता का एक अर्धांगिनी सद्गृहिणी का रूप प्रकट होता है, जो अपने पति की सफलता में अपनी सफलता मानती है और उनके कुशल-क्षेम के लिए देवी-देवताओं के समक्ष मनौती करती है। माया का मृग देखकर मचल उठने वाली सीता राम से जीवित या मृत उसे (मृग को) प्राप्त करने के लिए आग्रह करती हैं और राम लक्ष्मण के मना करने पर भी चल देते हैं और राम सीता की रक्षा के लिए लक्ष्मण को सावधान करके चले जाते हैं और जब सीता "हा सीते हा लक्ष्मण" की ध्वनि सुनती हैं तो उन्हें लगता है राम पर संकट आ गया है, और सीता पता लगाने के लिए लक्ष्मण को जाने के लिए कहती हैं, किन्तु जब लक्ष्मण राम की आज्ञा मान कर वहाँ से नहीं जाते हैं तब सीता उन्हें मार्मिक वचन बोल जाती हैं। उनकी आँखें क्रोध से लाल हो उठती हैं, कहती हैं "रामं विना क्षणमपि नैव जीवामि भूतले" (राम के बिना एक क्षण भी पृथ्वीतल पर जीवित नहीं रहूंगी।) निश्चय ही सीता के मुख से उस प्रकार के मार्मिक वचन के पीछे राम के प्रति उनका प्रगाढ़ प्रेम था।

वास्तव में सीता का मुग्धात्व एक सहज धर्म है किन्तु उनका राम के प्रति प्रगाढ़ प्रेम

स्थायी भाव है, उसमें वे क्षणमात्र के लिए भी शिथिलता नहीं बरततीं। रावण भिक्षु ब्राह्मण के वेश में आकर उनसे चिकनी-चुपड़ी भाषा में उनका परिचय पूछता है तब उसका स्वागत करके अपना परिचय देती हैं और जब रावण अपना सही परिचय देते हुए उनके प्रति अपनी क्षुद्र कामना प्रकट करता है तब उस पर कुपित हो जाती हैं, राम के प्रति अपना पूर्ण अनुराग व्यक्त करती हैं और रावण को बड़ी कठोर भाषा में फटकारती हैं। मारीच ने सीता को ठीक ही दीप्त अग्नि की शिखा के समान कहा था (३. ३७.२०), उस समय अग्निशिखा सी प्रचंड हो जाती हैं और जब रावण उन्हें उठाकर आकाशमार्ग से चल पड़ता है तब चिल्ला उठती हैं और विलाप करने लगती हैं। वे फले हुए कर्णिकारों, गोदावरी नदी को इस घटना की सूचना राम को देने के लिए कहती हैं। उनकी यह विह्वलता तब और भी मार्मिक हो जाती है जब गृध्रराज जटायु को आहत कर रावण उनकी ओर दौड़ पड़ता है तब बड़े बड़े वृक्षों से लता की भाँति लिपट जाती हैं। लंका में पहुँचाकर रावण उन्हें बहुत प्रलोभन देता है, किन्तु उन प्रलोभनों का सीता पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता।

अशोकवाटिकागत सीता शोक के भार से ग्रस्त रूप में प्रस्तुत होती हैं। हनुमान् उन्हें दीन मुखड़ेवाली अवश्य देखते हैं, किन्तु अपने स्वामी (राम) के तेज के कारण वह अदीन हैं तथा अपने ही शील से रक्षित हैं (५.१७.२७)। कामपराधीन रावण जब उनके पास पहुँचता है तब हवा के चलने पर कदली की भाँति काँप उठती हैं। जो सीता पहले प्रज्वलित अग्नि की शिखा जैसी थीं, वे ही यहाँ 'शान्त अग्निशिखा' हो गयी हैं (५.१९.१४)। रावण के प्रलोभनों का उन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है, उसे समझाती हैं–निवर्तय मनो मत्तः स्वजने प्रीयतां मनः"। और कहती है, "मुझे ऐश्वर्य अथवा धन से प्रलोभित नहीं किया जा सकता, क्योंकि मैं सूर्य से प्रभा की भाँति राम से अलग नहीं की जा सकती"। (५.१९.१५) फिर उनका वही दीप्त अग्निशिखा का वह रूप प्रकट होता है तब बोल पड़ती हैं,"जैसे दो शार्दूलों की गंध सूँघते हुए कुत्ता ठहर नहीं पाता वैसे ही तू राम और लक्ष्मण की गन्ध सूँघते ही भाग खड़ा होगा।"(५.१९.३१) और जब रावण के इशारे पर राक्षसियाँ उन्हें डराती-धमकाती हैं तब उनसे कहती हैं–"भले ही सभी मिलकर मुझे खा जाओ, किन्तु मैं तुम्हारी बातों में आने वाली नहीं हूँ, मेरे पति दीन हैं अथवा राज्य से हीन हैं, जैसे भी हैं मेरे गुरु (स्वामी) हैं, (५.२४.८) रावण से तो उन्होंने यह भी कह दिया था-, "राम का सन्देश नहीं है और तप के अनुपालन की बात है, अन्यथा तुझे भस्म करने योग्य तेज से भस्म कर डालती" (५.२२.२०)।

रावण द्वारा भर्त्सित सीता व्याकुल हो जाती हैं, मरने की इच्छा प्रकट करती हैं, कहती हैं- "मेरे मनुष्य होने को धिक्कार है, मेरी पराधीनता को धिक्कार है, जो कि मैं अपनी इच्छा से प्राणत्याग भी नहीं कर सकती हूँ–

धिगस्तु मम मानुष्यं धिगस्तु परवश्यताम्।
न शक्यं यत्परित्यक्तुमात्मच्छन्देन जीवितम्।। (५.२५.२०)

इस अवस्था में अपने को 'अनार्या' 'असती' तथा 'पापजीविका' भी कहती है, "जो राम से रहित होकर मुहूर्त भर भी जीवित रहती हूँ" (५.२६.७) किन्तु इस शोकावेग पर वे तुरंत अधिकार कर लेती हैं, क्योंकि उन्हें विश्वास है कि उनके पति युद्ध में रावण को मारने में समर्थ हैं (समर्थः खलु मे भर्ता रावणं हन्तुमाहवे, ५.२६.१३)। उन्हें त्रिजटा अपने स्वप्न का वृत्तान्त सुनाकर आश्वस्त करती है। हनुमान् उन्हें देखकर दुःखी हो जाते हैं, सोचते हैं," इनके लिए यदि राम समुद्रान्त पृथिवी को उलट देते हैं तो भी उचित ही होता, ऐसा मेरा विचार है। त्रैलोक्य का समग्र राज्य सीता की कला के बराबर नहीं है। इनका हृदय एकतान है और यह राम को ही देख रही हैं" (५.१६.१३,१४,२५)।

हनुमान् जैसे प्रिय वचन बोलने वाले को देखकर सीता उस पृथ्वी की भाँति प्रसन्न होती हैं, जिसमें धान आधा निकल आया है और तभी वृष्टि हो जाती है (५.४०.२)।

जब हनुमान् की पूँछ में राक्षसों ने आग लगा दी है, और इसकी सूचना सीता को मिलती है तब अग्निदेव से यह कहते हुए हनुमान् के लिए शीतल हो जाने की प्रार्थना करती हैं–

**यद्यस्ति पतिशुश्रूषा यद्यस्ति चरितं तपः।**
**यदि वा त्वेकपत्नीत्वं शीतो भव हनूमतः।।** (५.५३.२७)

यदि मैंने पति की सेवा की है, मैंने तप किया है और यदि मुझमें पातिव्रत्य का बल है तो हनुमान् के लिये शीतल हो जाइये। और हनुमान् अपनी पूँछ में लगे अग्निदेव को शीतल अनुभव करते हैं। यहाँ आदिकवि ने सीता के अति मानवीय रूप की ओर संकेतित किया है।

लंका में, युद्ध के प्रकरण में राक्षसी माया से भी सीता उबर जाती हैं, और जब रावण मारा जाता है और हनुमान् राम से प्रेरित होकर सीता के पास जाते हैं तब सीता उनसे इतना ही कहती है, "मैं अपने भक्तवत्सल स्वामी को देखना चाहती हूँ।" राम की आज्ञा से विभीषण उन्हें शिरः स्नात तथा अलंकृत कराके राम के पास शिविका पर बैठा कर लाते हैं। किन्तु जब राम लोकापवाद के भय से उन्हें स्वीकार नहीं करते हैं तब वे बहुत दुःखी होती हैं। पति के वचन से लज्जित होती हैं और रोने लगती हैं। राम से कहती हैं– "आप मुझसे ऐसा कठोर वचन क्यों कह रहे हैं, जैसा आप समझते हैं वैसी मैं नहीं हूँ। आप विश्वास कीजिये आपके चरित्र की ही शपथ खाकर कहती हूँ। मैं विवश थी जो रावण के अंगों का मुझे स्पर्श हुआ। मेरे अधीन जो हृदय है वह आप में लगा है, और मेरे अंग तो पराधीन हैं, मैं असमर्थ क्या कर सकती थी, आपने हनुमान् द्वारा मेरे त्याग का सन्देश क्यों नहीं दिया, जो आपको सुहृज्जनों के साथ व्यर्थ क्लेश उठाना पड़ा, आपने मुझे सामान्य स्त्री समझ लिया। मेरी भक्ति और शील को आपने पीछे कर दिया।"[1]

---

1. वा. रा. युद्धकाण्ड ११६.१४-१६

सीता के ये वचन उनके सुदृढ व्यक्तित्व तथा राम के प्रति प्रगाढ़ प्रेम को व्यक्त करते हैं। सीता अग्नि में प्रवेश करके अग्निपरीक्षा में उत्तीर्ण होती हैं।

(ग) **भरत**-भरत का व्यक्त्वि नितान्त अन्तर्मुखी है। उनका मन शुद्ध और विचार पवित्र है। वे अपने ज्येष्ठ भ्राता राम के अनुगत होने में अपनी सार्थकता अनुभव करते हैं, किन्तु अपनी माता कैकेयी की स्वार्थपरता उन्हें बहुत पीड़ित करती है। भरत मातुल-गृह में हैं। तभी एक विकट दुःस्वप्न देखते हैं। अयोध्या में घटित हो रही घटनाएँ-दशरथ की मृत्यु और राम का वनवास जैसा दृश्य स्वप्न में उन्हें दिखायी दे जाता है। अकस्तात् अयोध्या से उन्हें ले जाने के लिए दूत आते हैं तब सबका कुशल-क्षेम पूछते हैं और अयोध्या में प्रवेश करते हैं। तब उन्हें अयोध्या मिट्टी की ढूह सी दीखती है, उनकी आशंका बढ़ जाती है, अपने सारथि से कहते हैं- "राजाओं के विनाश के जैसे-जैसे लक्षण सुने हैं उन्हें अब देख रहे हैं।" पहले पिता महाराज दशरथ के भवन में जाते हैं, किन्तु वहाँ पिता नहीं मिलते हैं। तब माता कैकेयी के भवन में आते हैं। कैकेयी उनसे मार्ग की थकावट की बात करती हैं, उनके नाना (अपने पिता, [ मातुल,] अपने भाई) के कुशल-क्षेम पूछती हैं। तब वे आशंकित भाव से पूछते हैं - "पिताजी कहाँ हैं मुझे उनके चरण छूने हैं, माता कौसल्या के यहाँ तो नहीं हैं।" कैकेयी का मात्र इतना उत्तर होता है–जो समस्त प्राणियों की गति होती है उसी को वे प्राप्त हो चुके हैं"। यह सुनते ही भरत पृथ्वी पर गिर जाते हैं, हाथ पटकने लगते हैं और विलाप करने लगते हैं, फिर कैकेयी से पूछते हैं-

**यो मे भ्राता पिता बन्धुर्यस्य दासोऽस्मि सम्मतः।**
**तस्य मां शीघ्रमाख्याहि रामस्याक्लिष्टकर्मणः।।**

(२.७२.३२)

जो मेरे भाई, पिता और बन्धु हैं जिनका मैं परम प्रिय दास हूँ.... उन राम की सूचना दो। तब कैकेयी ने दशरथ के मरण, राम, सीता और लक्ष्मण के दण्डकारण्य में चले जाने की सारी बातें बतायीं और भरत से कहा, ''शोक और सन्ताप से विरत होकर अब निष्कंटक राज्य करो, क्योंकि मैंने यह सब तुम्हारे लिये किया है, (त्वत्कृते हि मया सर्वमिदमेवंविधं कृतम्, २.७२.५२) अपनी ही माता को उन्होंने बहुत धिक्कारा, "दुःख पर दुःख देकर घाव पर नमक छिड़का है, कुल के विनाश के लिए तू कालरात्रि बनकर आयी थी"। (२.७३-४)

इसी क्रम में भरत कैकेयी को पापदर्शिनी, कुलपांसनी, पापा, कहते हैं। जेष्ठ भ्राता राम के भरत कितनी सीमा तक समर्पित हैं, इसकी कल्पना उनके कैकेयी के प्रति इस कथन से होती है,"यदि तेरे प्रति राम सदा अपनी माता जैसा भाव नहीं रखते तो पाप निश्चय वाली तुझे मैं त्याग देने में किसी प्रकार का संकोच नहीं करता-

न मे विकांक्षा जायेत त्यक्तुं त्वां पापनिश्चयाम्।
यदि रामस्य नावेक्षा त्वयि स्यान्मातृवत् सदा।। (२.२३.१८)

भरत के ये कठोर वचन केवल वचनमात्र नहीं थे। अब भरत कैसे अपने को इस कठिन संकट से उबार सकते हैं, यह भरत के सामने प्रश्न उपस्थित होता है।

इसके समाधान में निर्णय लेते हैं,"एक तो महाबाहु महाबलशाली कोसलेन्द्र राम को लौटाकर ले आयेंगे, दूसरे स्वयं मुनियों द्वारा निषेवित वन में प्रवेश करेंगे, क्योंकि अयोध्या के लोग 'अश्रुकण्ठ' हो मुझे देखते रहें और तेरे किये पाप को ढोऊं, ऐसा मुझसे नहीं हो सकता।" (२.७४,३२)

(यहाँ 'अश्रुकण्ठ' शब्द की व्यञ्जना यह है कि यदि मैं राज्य का शासन-कार्य चलाऊँ, तो अयोध्या के लोग राजभय से मेरा विरोध तो नहीं करेंगे, किन्तु उनका गला रुंध जायेगा और वे मूक होकर जो मेरे प्रति अन्यथाभाव रखेंगे मेरे लिए कितना असह्य होगा।)

इस प्रकार भरत ने एक निर्णय लिया, किन्तु उनके नाम पर उनकी माता ने जो कुछ कर डाला है उनके प्रति सम्बद्ध लोगों का ही नहीं, पूरे जन-समाज के मन में जो दुर्भाव उत्पन्न हो चुका है उसका निराकरण वे कैसे करेंगे, बात तो यह उठेगी ही कि, हो न हो, कैकेयी ने जो कुछ किया है उसके पीछे भरत की ओर से कुछ इशारा अवश्य रहा होगा। तब, इस दुःस्थिति के निराकरण के लिए दीन होकर बैठी माता को देखकर भरत मंत्रियों के समक्ष स्पष्ट रूप से उसकी निन्दा करते हुए कहते हैं, "मैं राज्य नहीं चाहता, और न मैंने माता से कोई बात की, महाराज ने जो अभिषेक का निर्णय लिया था, उसकी मुझे जानकारी नहीं थी, क्योंकि मैं शत्रुघ्न के साथ सुदूर स्थान पर था" (२.७५.२-३)। भरत यही बोल रहे थे कि उनकी बोली पहचान कर कौसल्या ने सुमित्रा से कहा-"क्रूर कार्य करने वाली कैकेयी का पुत्र भरत आ गया, दूर तक सोचने वाले उस भरत को देखना चाहती हूँ" (२.७४.६)। कौसल्या का भरत को यहाँ 'दूरदर्शी' (दूर तक सोचने वाला) कहना कुछ उसी भाव-बोध की ओर इंगित करता है जिसकी कल्पना भरत ने पहले ही कर ली थी, कि सभी लोग यही समझेंगे कि कैकेयी के इस क्रूर कृत्य के पीछे भरत का कोई हाथ है। भरत जब कौसल्या से मिलते हैं तब उनके मुख से यही बात निकलती है-

**इदं ते राज्यकामस्य राज्यं प्राप्तमकण्टकम्।**
**सम्प्राप्तं बत कैकेय्या शीघ्रं क्रूरेण कर्मणा।। (२.७५.११)**

(तू राज्य चाहता था न, अकण्टक राज्य तुझे मिल गया, कैकेयी ने क्रूर कर्म द्वारा तुझे शीघ्र इसे प्राप्त करा दिया है।) इसी तरह गुहराज ने भरत के प्रति आशंका प्रकट की थी। माता कौसल्या के वचनों से भरत को कुछ उस प्रकार की पीड़ा हुई, मानो घाव में सूई चुभो दी गई हो (व्रणे तुद्येव सूचिना, २.७५.१७)। पहले तो भरत घबरा कर विलाप करके मूर्च्छित हो जाते हैं और फिर जब चेतना आती है तब माता कौसल्या से कहते हैं-"आर्ये। मैं निरपराध हूँ। मुझे क्यों अज्ञानवश आप दोष दे रही हैं, आप तो जानती हैं कि मेरा राम में कितना अधिक अनुराग है। (२.७५.२०) और फिर, "यस्यार्योऽनुमते गतः" (जिसकी

सलाह से आर्य राम बन गये हों, इस प्रकार) कहते हुए नाना शपथ खाते हैं। तब कौसल्या कहती हैं, "यह मेरा कष्ट और भी बढ़ता जा रहा है, जो कि शपथों को खा रहे हो।" (२.७५.६१) भरत के प्रति कौसल्या के मन में जो अन्यथाभाव था वह जाता रहा और वह कहती हैं,"सौभाग्य से तुम्हारा चित्त धर्म से विचलित नहीं हुआ, वत्स! तुम सत्यप्रतिज्ञ हो। तुम्हें सज्जनों के लोक प्राप्त होंगे (२.७५.६२) फिर दशरथ के अग्निसंस्कार के बाद, अस्थिचयन के प्रकरण में भी भरत और शत्रुघ्न ने बहुत विलाप किया। अब भरत के समक्ष राज्य-ग्रहण का प्रस्ताव आता है, किन्तु भरत चतुरङ्गिणी सेना के साथ राम के निकट जाकर उन्हें अयोध्या ले आने का निर्णय लेते हैं। तब सभी लोगों को उनका यह प्रस्ताव सुखद लगा। यह भरत का विकट परिस्थिति में लिया गया निर्णय उनकी निष्कपट सरल मनोवृत्ति का परिचायक है।

भरत राम के दर्शन की उत्सुकता लिये हुए, स्वजनों तथा सैन्य सहित प्रस्थान करते हैं और गंगातट पर गुहराज मिलते हैं। भरत उनके मन की आशंका दूर करते हैं और गुहराज द्वारा दिखाये गये उन स्थलों को देखते हैं जहाँ राम और सीता ने शयन किया। देखकर कहते हैं, "हाय मैं मर गया। मैं क्रूर हूँ, जिसके कारण सीता-सहित राम को अनाथ की तरह ऐसी शयया पर सोना पड़ता है।" फिर प्रतिज्ञा करते हैं- "आज से लेकर मैं भी पृथ्वी पर अथवा तृणों पर शयन करूँगा, फलमूल का भोजन करूँगा, वल्कल वस्त्र तथा जटा धारण किये रहूँगा" (२.८८.२६)। आगे भरद्वाज के आश्रम में पहुँचे, भरत से मुनि ने गुहराज की भाँति आशंका प्रकट की। भरत ने मुनि की आशंका का भी निवारण किया।

चित्रकूट में जब भरत पहुँचते हैं तब उनके सेनासहित आगमन की जानकारी होने पर लक्ष्मण बरस पड़ते हैं, किन्तु राम उन्हें बड़ी बुद्धिमत्ता से समझाते हैं, "भरत से तुम्हें निष्ठुर या अप्रिय वचन नहीं बोलना है, यदि उनसे कोई तुमने अप्रिय बात कही तो वह मेरे प्रति अप्रिय बात मानी जायेगी।" (२.९७.१५)

चित्रकूट का राम-भरत-समागम एक ही साथ नाना भावों के संघट्ट-विघट्ट का विचित्र सा संयोग है। सभी धर्म और स्नेह के बन्धन में आबद्ध हैं, वहाँ प्रीति भी विच्छोह भी, आनन्द भी, अवसाद भी। अयोध्या से आगत भरत-सहित सकल समाज का एक ही मत है कि राम अयोध्या को लौट चलें, किन्तु राम पिता के वचन के पालन पर अडिग, उनका मत है, "पिता को पूरा अधिकार है कि हमें चीर वसन, मृगचर्म धारण कराके वन में रखें या राज्य में!" फिर दूसरे दिन की बैठक में भरत अपनी अक्षमता व्यक्त करते हुए पिता के द्वारा प्रदत्त राज्य को राम को अर्पित करने की बात करते हैं। पर, राम उन्हें (भरत को) पिता की आज्ञा के अनुसार अयोध्या में रहने और अपने को वन में रहने की बात करते हैं, क्योंकि यही धर्म का पालन हैं। पुनः बहुत तरह से धर्म-संगत बात करके प्रार्थना-पूर्वक निवेदन करते हैं, "मैं माथा टेक कर आप से याचना करता हूँ, आप मुझ पर करुणा करें, अथवा यदि आप बात नहीं मानेंगे, यहाँ से वन ही जायेंगे तो मैं भी आपके साथ जाऊँगा" (२.१०६.३२) किन्तु फिर भी राम टस से मस न हुए, अपने निर्णय पर

अटल रहे। सब के लिए यह स्थिति दुःखद और हर्षद, दोनों प्रकार की रही, क्योंकि राम अयोध्या नहीं जा रहे हैं, इसलिए सभी दुःखी हुए और प्रतिज्ञा-पालन में उनकी दृढ़ता से हर्षित हुए। (२.१०६.३४)। तब वसिष्ठ जी ने राम को कुलपरम्परा की बात समझा कर राज्याभिषेक का औचित्य सिद्ध किया। फिर भी राम अडिग रहे। तब भरत धरना पर बैठ गये तब राम ने उन्हें ऐसा नहीं करने के लिए कहा और अपना निर्णय और भी दृढ़ता के साथ सुनाया, "चन्द्र से उसकी शोभा अलग हो जाये, हिमालय हिम का परित्याग कर दे, अथवा समुद्र सीमा को लांघ कर जाये, किन्तु मैं पिता की प्रतिज्ञा को नहीं तोड़ सकता"। (२.११२.१८) और तब भरत के कहने पर राम ने उन्हें अपनी चरणपादुका दी, जिसे लेकर भरत अयोध्या को लौट आये और पादुकाओं को ही राम का प्रतिनिधि मान कर नन्दिग्राम में रहते हुए शासन का कार्य किया।

राम के प्रति भरत की भक्ति दास्य-भाव की है और साथ ही वह भक्ति अपने प्रिय राम की अनुदिन प्रतीक्षा में रहने के कारण और भी आन्तरिक हो गयी है। वस्तुतः भरत जैसे भ्रातृत्व के निर्वाह का कोई दूसरा उदाहरण नहीं हो सकता। राम ने विभीषण की शरणागति के प्रसंग में सुग्रीव से अकस्मात् यह बात कही थी, "सभी भाई भरत जैसे नहीं होते" (न सर्वे भ्रातरस्तात भवन्ति भरतोपमाः। (६.१८.१५)

(घ) **लक्ष्मण–**

सम्पूर्ण रामायण में लक्ष्मण राम के अनुगत, छाया के समान लगते हैं, किन्तु छायामात्र नहीं हैं। उनका व्यक्तित्व असामान्य उत्साह, अप्रतिम तेज और अनुपम शौर्य से समन्वित है। क्रोध उनके व्यक्तित्व का एक अनिवार्य पक्ष बन गया है, किन्तु उनके क्रोध के पीछे अपने आराध्य राम के प्रति होने वाले किसी प्रकार के अन्याय को लक्ष्मण सहन नहीं कर पाते हैं। रावण का दूत उन्हें, राम का दाहिना हाथ और नित्य बाहर रहने वाला प्राण बताता है (रामस्य दक्षिणो बाहुर्नित्यं प्राणो बहिश्चरः, ६.२८.२४)

जब पिता महाराज दशरथ की ओर से कैकेयी ने भरत को युवराज बनाने, राम को चौदह वर्षों के लिए वनवास पर जाने की बात कही और राम ने 'एवमस्तु' कह कर उसे स्वीकार किया उस समय लक्ष्मण भी वहाँ उपस्थित थे, अत्यन्त क्रोध से भरे हुए, किन्तु प्रतीकाररहित। उनका क्रोध उनकी आँखो में अपेक्षित प्रतीकार के अभाव में वाष्प के रूप में निकल जाता है और धीरे से राम के पीछे निकल जाते हैं (२.१६.३०)। जब राम ने पिता की दोनों बातें कौसल्या से कहीं और उनसे दण्डकारण्य जाने की अनुमति चाही और कौसल्या ने कैकेयी को लेकर कुछ कहा तब लक्ष्मण से रहा नहीं गया, कुछ इस प्रकार बोल पड़ते हैं–''आर्ये, राज्यश्री का परित्याग कर राम का वन जाना मुझे भी अच्छा नहीं लगता। महाराज तो स्त्री की बात में आ गये हैं, एक तो बूढ़े हैं, दूसरे विषयों के वशीभूत हैं। इनका (राम का) कोई ऐसा अपराध नहीं देख रहा हूँ, जो इन्हें राष्ट्र से निकाला जाय तथा वनवास दे दिया जाय"। (२.२१.२-४) और तब राम की ओर मुड़ते हैं और बोलते

हैं-"कौन ऐसा पुत्र होगा जो राजनीति को ध्यान में रखते हुए विवेक-शून्य हो चले राजा की बात पर ध्यान देगा, (इसलिए) जब तक कोई आपके वनवास पर जाने की बात नहीं जानता तब तक मेरी सहायता से शासन को अपने हाथ में ले लीजिये, हे राघव, धनुष लेकर आपके पास आपकी रक्षा के लिए रहता हूँ और आप कृतान्त की भाँति युद्ध के लिए खड़े हो जायें तो कौन है जो अधिक कुछ कर सकेगा। हे नरश्रेष्ठ, यदि नगर के लोग विरोध में खड़े होंगे तो मैं तीक्ष्ण बाणों से पूरी अयोध्या को मनुष्यरहित बना दूँगा, जो भरत के पक्ष वाला होगा या उनका हित चाहेगा, उसे मार डालूँगा, क्योंकि "मृदुर्हि परिभूयते" जो कोमल होता है उसका तिरस्कार होता है। यदि हमारे पिता कैकेयी से प्रोत्साहित होकर सन्तुष्ट हो रहे हैं तो विना मोह के इन्हें मार डालना चाहिए या कैद कर लेना चाहिए। क्योंकि यदि गुरु भी गर्वित होकर उचित-अनुचित का ध्यान खो बैठे तो उसे भी दण्ड देना चाहिए। हे पुरुषोत्तम! राजा किस बल से अथवा किस कारण आपको प्राप्त हुआ राज्य कैकेयी को देना चाहते हैं ! आपके तथा मेरे साथ वैर साधकर इनकी क्या सामर्थ्य है जो भरत को राज्य दे दें"। (२.२१.७-१५) और राम के प्रति अपनी निष्ठा व्यक्त करते हुए लक्ष्मण कौसल्या से कहते हैं, "देवि, मैं सत्य, धनुष, दान, और यज्ञ की शपथ खाकर तत्त्वतः कहता हूँ कि मेरा भ्राता राम के प्रति हार्दिक अनुराग है, आप विश्वास रखें यदि राम प्रज्वलित अग्नि अथवा अरण्य में प्रवेश करेंगे तो उनके पहले मैं प्रवेश करूँगा। आप तथा राम मेरा पराक्रम देखें, मैं सूर्य जैसे अन्धकार दूर कर देता है इसी प्रकार आप सबके दुःख दूर कर दूँगा और कैकेयी में आसक्तिवश जो दीन हैं, बचपना कर रहे हैं और बुढ़ापे के कारण निन्दित हो रहे हैं, उन बूढे बाप को भी मार डालूँगा।" (२.१६.१६-१६)।

लक्ष्मण के ये वचन एक ही साथ उनकी अन्याय की असहिष्णुता, उनका अग्नि की भाँति प्रज्वलित व्यक्तित्व और अग्रज के प्रति अनन्य अनुराग से भरे हुए हैं। आगे के प्रकरणों में भी उनके इस स्वरूप को व्यक्त होने का अवसर मिलता है। स्वयं राम अपने प्रति उनके अनुत्तम स्नेह के साथ उनमें पराक्रम, सत्त्व (धैर्य) और दुर्धर्ष तेज को स्वीकार करते हैं–

> **तव लक्ष्मण जानामि मयि स्नेहमनुत्तमम्।**
> **विक्रमञ्चेव सत्त्वञ्च तेजश्च सुदुरासदम्।।** (२.१६.३६)

कुछ ऐसा भी नहीं कि लक्ष्मण अपने बड़े भाई राम के प्रति किसी प्रकार की अन्ध-भक्ति से ग्रस्त थे, जिसमें श्रद्धेय के दोषों को गुणों के रूप में ग्रहण कर लिया जाता है। लक्ष्मण और राम के बीच देव और पुरुषकार को लेकर वैचारिक मत-भेद व्यक्त हुआ है, फिर भी लक्ष्मण की निष्ठा रंचमात्र भी शिथिल नहीं होती है। वे राम के नाना तर्क तथा सुझाव देने पर भी वन में साथ जाने के लिए आग्रह करते हैं। कहते हैं, "आपके बिना स्वर्ग में जाने, अमरत्त्व प्राप्त करने और सम्पूर्ण लोकों का ऐश्वर्य भी मैं नहीं चाहता।" (२.२१.५)। वनवास में अपनी उपयोगिता बताते हुए लक्ष्मण कहते हैं- "प्रत्यञ्चा के साथ

धनुष को लेकर खनित्र और पिटारी लिये मार्ग दिखाता हुआ आपके आगे चलूँगा, नित्य आपके लिए जंगली फल-मूल लाऊँगा, साथ ही दूसरी हवन-सामग्री को जुटाऊँगा। आप वैदेही के साथ गिरि-शिखरों पर भ्रमण करेंगे और आपके जागते-सोते, सभी समय आपके कार्य को सम्पन्न करूँगा।" (२.२१.२५-२७)।

मार्ग में गुहराज से भेंट के अवसर पर, राम और सीता ने भूमि पर शयन-विश्राम किया तब उसके पूर्व लक्ष्मण ने उनके पैर प्रक्षालित किये और स्वयं कुछ दूरी पर वृक्ष का सहारा लेकर बैठ गये। उनके साथ गुहराज भी रात भर जागते रहे। गुहराज ने उन्हें सुख-शय्या पर सोकर विश्राम करने के लिए आग्रह किया, क्योंकि वह (गुहराज) स्वयं रखवाली में जाग रहे हैं। तब लक्ष्मण कहते हैं- "सीता के साथ दशरथपुत्र राम भूमि पर शयन कर रहे हैं.तब मेरे लिए सोना, जीवन-धारण के लिए स्वादिष्ट अन्न ग्रहण करना अथवा अन्य सुखों को भोगना कैसे सम्भव होगा-

**कथं दाशरथौ भूमौ शयाने सह सीतया।**
**शक्या निद्रा मया लब्धुं जीवितं वा सुखानि वा।।** (२.५१.६)

इत्यादि शब्दों में इस प्रकार विलाप करते हुए लक्ष्मण ने सारी रात गुजार दी। यह सेवा-परायणता की सीमा को पार कर जाने वाली स्थिति कही जा सकती है। लक्ष्मण का जीवन राम के बिना ठीक उसी प्रकार सम्भव नहीं, जिस प्रकार जल के अभाव में मछली का (२.५४.३१)। लक्ष्मण का, राम की प्रत्येक आज्ञा का पालन, पर्णशाला के निर्माण तथा यज्ञ आदि की सामग्री के आहरण आदि कर्तव्य हो गया। वनवास में राम ने लक्ष्मण के साथ होने की आवश्यकता को अनुभव भी किया। लक्ष्मण को राम के हित के प्रतिकूल स्थिति घटित होने की कल्पना भी क्रोध से प्रदीप्त कर देती है। यह स्थिति तब उत्पन्न होती है जब शालवृक्ष पर चढ़ कर लक्ष्मण दूर से आती हुई सेना को देखते हैं। पहले तो वहीं से सुझाव देते हैं कि "आर्य आग बुझा दें, सीता पर्वत की कन्दराओं में चली जायें और आप धनुष चढ़ा लें तथा बाण और कवच धारण कर लें"। लक्ष्मण ने सेनासहित भरत के आने की बात कही। भरत के प्रति लक्ष्मण का क्रोध शब्दों में व्यक्त होने लगता है..."भरत शत्रु है, वह सामने आ गया है। मैं उसको मारने में कोई दोष नहीं समझता...।"

किन्तु जब राम ने भरत के सद्भाव की बात कही तब लक्ष्मण लज्जावश अपने अंगों में मानो गड़ गये। उनका क्रोध समाप्त हो जाता है। लक्ष्मण का क्रोध प्रवल किन्तु सामयिक होता है।

लक्ष्मण के जीवन में एक विकट स्थिति तब उत्पन्न होती है जब मारीच दण्डकारण्य में मायामृग का रूप धारण करके राम को दूर बहका कर ले जाता है और राम के बाण से आहत होकर, "हा सीते, हा लक्ष्मण" की आवाज करता है, जिसे सुनकर राम पर आये संकट की कल्पना से आशंकित सीता उन्हें जाने के लिए आग्रह करती हैं। राम की आज्ञा थी कि वे कुटी छोड़कर कहीं न जायेंगे। ऐसी स्थिति में लक्ष्मण उन्हें राम की दुर्धर्ष अजेय

सामर्थ्य की बात करते हैं और वहाँ से न जाने की बात करते हैं। उस समय वे सीता के मुख से अपने प्रति कुछ मर्मस्पर्शी वचन सुनते हैं, फिर भी विचलित नहीं होते। उन्हें गलत न समझने के लिए निवेदन करते हैं। उस समय लक्ष्मण के मुख से सीता के प्रति किसी प्रकार की कठोर बात का नहीं निकलना उनके अपार धैर्य और सीता तथा राम के प्रति अनन्य भक्ति को व्यञ्जित करता है और जब राम सीता के हरण हो जाने पर व्याकुल होकर विलाप करते हैं तब लक्ष्मण उन्हें समाश्वत करते हैं और शोक से विरत होकर प्रयास करने के किए प्रेरित करते हैं।

कहते हैं कि क्रोध लक्ष्मण के व्यक्तित्व का एक परिचय बन गया है, किन्तु आकलन से लगता है कि वे जो कुछ करते हैं वह बस अपने स्वामी राम के लिए ही करते हैं। राम के प्रति अन्याय होता देखकर और उनके हित के विपरीत स्थिति की कल्पना से वे उबल पड़ते हैं। एक प्रसङ्ग में, स्पष्ट ही उन्हें हम क्रोध का एक अच्छा अभिनय करते हुए लक्षित करते हैं। वह प्रसंग है, जब वर्षा बीत जाती है, प्रस्रवण गिरि पर निवास कर रहे राम शरत्काल की प्रतीक्षा कर रहे होते हैं। सुग्रीव राज्य पाकर सुख-भोग के अर्पित हो रहे हैं, सीता के खोजने की ओर ध्यान नहीं दे रहे हैं। तब राम लक्ष्मण को क्रोध से भरा सन्देश देकर सुग्रीव के पास भेजना चाहते हैं। उनके सन्देश-वचन को सुनकर लक्ष्मण का क्रोध कुछ इस प्रकार तीव्र हो जाता है कि वे सुग्रीव को उसी दिन मार डालने का निर्णय लेते हैं, तब राम उन्हें समझाते हैं कि मित्र के साथ उचित व्यवहार करना चाहिए। इससे लक्ष्मण समझ जाते हैं और अब वे अपनी क्रोधाग्नि से नहीं, बल्कि राम की क्रोधाग्नि से भर कर सुग्रीव के पास जाते हैं और वहाँ उस क्रोध का एक अच्छा अभिनय करते हैं। (३८.५४-६२)

सुन्दरकाण्ड में लक्ष्मण के प्रति हनुमान् द्वारा सन्देश के प्रसंग में सीता ने और युद्धकाण्ड में, रावण की शक्ति से (लक्ष्मण के) आहत होने पर राम ने जो उद्गार व्यक्त किये हैं उससे उन दोनों का आपस में सहज स्नेह व्यक्त हुआ है। राम जब सेवक को पुरस्कृत करते हैं तब अपने सेवक का आलिङ्गन करते हैं। इस प्रशस्त पुरस्कार का सौभाग्य लक्ष्मण को प्राप्त कुछ प्रसङ्ग.गों में प्राप्त हुआ है।

(ङ) हनुमान्–

पवन-पुत्र हनुमान् का चरित्र सम्पूर्ण रामायण को दूर तक आकर्षक तथा प्रभावशाली बनाने में सफल माना जा सकता है। हनुमान् एक वानर हैं, किन्तु नर (मनुष्य) के गुणों से सम्पन्न हैं। राम के एक दास के रूप में राम के अन्य दासों से इनकी भूमिका विलक्षण है। एक ओर ये अपने राजा (शासक) सुग्रीव के अनुगत भृत्य तथा सचिव हैं तो दूसरी ओर राम के लिए समर्पित हैं। इनका चरित्र सम्पूर्ण रूप से स्वार्थरहित है और अभिमानशून्य है। ये ब्रह्मचारी, बुद्धिमान् तथा कर्तव्यपरायण हैं। साथ ही ये बल और पराक्रम के अद्भुत निधान हैं।

हनुमान् का प्रथम दर्शन किष्किन्धाकाण्ड में होता है जब अपहृत सीता की खोज में लक्ष्मण-सहित राम पम्पासरोवर को पार करके ऋष्यमूक पर्वत की ओर पहुँचते हैं। सुग्रीव को उन्हें देखकर अपने शत्रु अग्रज वाली के द्वारा प्रेषित गुप्तचर का भ्रम होता है। राम और हनुमान् दोनों ही जैसे प्रथम भेंट में ही एक दूसरे को आत्मीय के रूप में पहचान लेते हैं, क्योंकि एक भिक्षु के वेष में आये हनुमान् उनका राम और लक्ष्मण का परिचय पूछते-पूछते अपने को हनुमान् के रूप में प्रकट कर देते हैं और राम उस वाणी की प्रशंसा करते हैं और उनके वेदज्ञ होने की बात करते हैं। हनुमान् का यह प्रथम दौत्यकर्म सुग्रीव और राम, दोनों की समस्याओं के समाधान की दृष्टि से एक शुभ उपक्रम सिद्ध होता है।

आदिकवि ने हनुमान् को 'महानुभाव' कहा है (४.२.२६)। अनुभाव शब्द को व्यक्तित्व का यदि पर्याय माना जाय, तो हम कह सकते हैं कि राम को हनुमान् की इस 'महानुभावता' ने प्रभावित किया और उन्हें विश्वास हो गया कि अब न केवल सुग्रीव का प्रत्युत उनका भी कार्य-सिद्ध होने वाला है। वे कहते हैं, "जिस राजा के पास ऐसा दूत न हो उसके कार्य कैसे सिद्ध हो सकते हैं (४.३.३४)। लक्ष्मण को भी लगता है कि राम का कार्य सिद्ध होगा।"

सुग्रीव ने हनुमान् को केवल दोनों वीरों के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त करने के लिए भेजा था, किन्तु शुभमति तथा महाप्राज्ञ हनुमान् के प्रयास से सुग्रीव की मैत्री की योजना बन जाती है, इसे हनुमान् के महानुभावत्व की सुपरिणति कहा जा सकता है।

हनुमान् सुग्रीव के एक अधीनस्थ दास या दूत होकर भी एक सचिव भी थे। सचिव के कर्तव्य से भलीभाँति परिचित हनुमान् को समय की बहुत सही पहिचान थी। सुग्रीव किष्किन्धा का राज्य पाकर सुख-भोगने में लीन हो गये। उधर श्रीराम सीता की खोज के अवसर प्राप्त होने की स्थिति में चिन्तित हो रहे थे। इसी समय सुग्रीव को हनुमान् कर्तव्य का बोध कराते हैं और सीता की खोज के लिये प्रेरित करते हैं। (४.१९.१५) यही नहीं आगे भी हनुमान् ने रावण को उसके हित में समुचित सुझाव सीता को राम के लौटाने के लिए दिया। हनुमान् की यह हितबुद्धि स्व-पर की सीमा से ऊपर उठी हुई तथा सार्वजनीन या विश्वजनीन कही जा सकती है। कभी-कभी वे अपने स्वामी को भी एक सीमा में उन्हें फटकार जताने में संकोच नहीं करते हैं। दूर से राम और लक्ष्मण को देखकर भीत सुग्रीव से उन्होंने उनके शाखामृगत्व के प्रकाशन से रोका था। (४.२.१७)

हनुमान् में कार्य को सिद्ध करने की क्षमता का सुग्रीव, राम तथा लक्ष्मण तब बड़े स्पष्ट शब्दों में प्रकाशन करते हैं जब वानरों को सभी दिशाओं में सीता के अन्वेषण के लिए भेजने का प्रसङ्ग उपस्थित होता है। एक तो हनुमान् की गति में भूमि, अन्तरिक्ष आदि किसी भी स्थान में अवरोध नहीं है, दूसरे उन्हें सभी लोकों का ज्ञान, पिता वायुदेव की भाँति उनमें गति, वेग, तेज और फुर्तीलापन जैसे गुण हैं। उनके तेज की किसी प्राणी में समानता नहीं है और अन्त में यह सुग्रीव के वचन से हनुमान् की ओर दृष्टिपात करके अपने को कृतार्थ मानते हुए प्रसन्न राम उन्हें (हनुमान् को) अपने नाम से अंकित अंगूठी देते हैं।

हनुमान् की सामयिक बुद्धि के उदाहरण रामायण की घटनाओं के क्रम के साथ अन्त तक मिलते जाते हैं। अंगद के साथ दक्षिण देश में सुग्रीव की ओर से दी गयी एक महीने की अवधि बीत जाने पर अंगद सहित वानरों को इस बात को लेकर चिन्ता बढ़ गयी कि सीता की खोज में असफल हमें सुग्रीव नहीं बख्शेंगे। अंगद ने सुझाव दिया कि सभी मायानिर्मित गुफा में रह जायें जहाँ न इन्द्र न राम, और न ही सुग्रीव, किसी का भय नहीं रहेगा। हनुमान् को लगा कि अंगद वानरों में फूट डालकर सुग्रीव से उनका राज्य हड़प लेने की योजना बना रहे हैं। तब हनुमान् भेदनीति का आश्रय लेते हैं। वानरों में फूट डालते हैं और अंगद को भी डराते हैं कि वानरों की बुद्धि का कोई ठिकाना नहीं-ये चञ्चलचित्त होते हैं, अपनी स्त्री तथा पुत्रों से अलग रहकर तुम्हारा साथ नहीं देंगे, इन्हें साम, दान, दण्ड आदि का प्रयोग करके सुग्रीव से दूर नहीं किया जा सकता और गुफा में सबके साथ तुम सुरक्षित रह सकोगे, ऐसा भी नहीं। वह गुफा लक्ष्मण के बाणों से पत्ते के दोने की तरह विदीर्ण हो जायेगी। तुम्हारे पितृव्य सुग्रीव अब तुम्हारे लिए जीवन धारण करते हैं, उनके बाद तुम शासन करोगे। (४.५४.११-१२) हनुमान् को अपनी शक्ति या क्षमता का स्मरण नहीं रहता था, जैसे कोई मस्त एकान्त सेवी योगी का चित्त सदा समाधिस्थ होता है और उसे अपनी देह के अस्तित्व तक का भान नहीं होता, हनुमान् की कुछ ऐसी ही मनोभूमि थी, ऐसा लगता है। जब समुद्र के तट पर उसे पार करके लंका में जाकर सीता के पता लगाने की बात चल रही थी और वानर-बीर बारी-बारी से अपनी क्षमता की सीमा बता रहे थे, और जब अन्त में अंगद अपने तथा किसी भी श्रेष्ठ वानर के समुद्र पार न जाने की स्थिति में सुग्रीव के डर से सभी वानरों के साथ वहीं उपवास करने की बात कर रहे थे, तब जाम्बवान् की दृष्टि हनुमान् पर पड़ी, जो एकान्त में मौज से बैठे हुए थे, और जब उन्होंने हनुमान् की उत्पत्ति की कथा सुना कर उत्साहित किया तब हनुमान् को अपने वेग पर विश्वास हुआ और सबका हर्ष बढ़ाते हुए अपना विराट् रूप प्रकट किया और अनेक उत्साहपूर्ण उद्‌गार व्यक्त किया। वैदेही को खोज निकालने का समग्र भार स्वयं पर लेकर वानरों को आनन्द मनाने के लिए कहा और महेन्द्र पर्वत पर चढ़ गये। अभी हनुमान् ने प्रस्थान नहीं किया कि मन से लंका पहुँच गये (जगाम लंकां मनसा मनस्वी ४.६७.४६)।

सुन्दरकाण्ड में हनुमान् के चरित्र के अनेक गुण उजागर होते हैं। उत्साह, पराक्रम प्रत्युत्पन्नमतित्व आदि के नाना उद्‌धरणीय प्रसंगों से यह काण्ड भरा हुआ है। वस्तुतः हनुमान् ही इस काण्ड के मुख्य देवता हैं और सम्भवतः उनके आकर्षक चरित्र के कारण ही इसका नाम 'सुन्दरकाण्ड' पड़ा।

समुद्र के ऊपर आकाश में उत्पतन से पूर्व वानरों से हनुमान् का उत्साहपूर्ण उद्‌गार उनके सुदृढ़ आत्मविश्वास को व्यक्त करता है (५.१.३६-४३)। उन्हें रामार्थ और वानरार्थ (सुग्रीवार्थ) दोनों कार्य एक ही साथ सम्पन्न करना है, क्योंकि वे दोनों के अनुगत दास हैं। वैसे राम के कार्य में ही सुग्रीव का कार्य अन्तर्निहित है।

हनुमान् ने प्रस्थान किया तब बीच में कई अवरोध उपस्थित हुए, मैनाक ने विश्राम के लिए रोकना चाहा तो नहीं रुके, सुरसा ने उनके बुद्धिबल की परीक्षा ली, जिसमें उत्तीर्ण हुए, सिंहिका राक्षसी को मौत के घाट उतारा। जब उन्होंने त्रिकूट के तट से लंका को स्वस्थ होकर निहारा, अमरावती जैसी वह अच्छी लगी, किन्तु उन्हें लगा कि रावण ने सीता के अपहरण के बाद वहाँ चौकसी कड़ी कर दी है (सीतापहरणात् तेन रावणेन सुरक्षिताम् ५.२.१५)। तीन कठिनाइयाँ उनके सामने थीं, एक तो लंका में कड़ी सुरक्षा, दूसरी समुद्र का घेरा और तीसरी, रावण जैसे घोर शत्रु का समाना। बुद्धिमान् का गुण है, संकल्प-विकल्प। हनुमान् संकल्प-विकल्प करते हैं, वानरसेना लंका में पहुँच कर भी निरर्थक हो जायेगी, युद्ध करके लंका पर विजय देवताओं के लिए दुर्लभ है, एक तो लंका तक पहुँचना ही कठिन है, दूसरे उसकी रक्षा रावण द्वारा की गयी है। सुमहाबाहु राम भी आकर क्या करेंगे। न साम न दान, न भेद और न ही युद्ध (दण्ड) नीति का अवसर दिखाई देता है। पहले तो सीता के जीवित होने का पता लगाना चाहिए।

अब हनुमान् के सामने इस बात की चिन्ता थी कि लंका मे किस रूप में प्रवेश करें, स्वयं दिखायी न दें और सीता को देख भी लें। कहीं ऐसा न हो कि राम का काम बिगड़ जाये। अन्त में, अपने ही लघु, बिल्ली के जैसे रूप में हनुमान् रात्रि में लंका में प्रवेश करते हैं। तभी लंका (स्त्रीरूप नगरी) ने उन्हें रोका और एक थप्पड़ जड़ दी। हनुमान् ने स्त्री समझ कर उस पर मुट्ठी से एक हल्का प्रहार किया। अपने प्रहार से उसे व्याकुल देखकर उन्हें उस पर दया आ गयी। (क्रोध और दया का यह अद्भुत प्रसंग घटित हुआ)।

अब लंका में, रावण के अन्तःपुर में हनुमान् सीता की खोज आरम्भ करते हैं, हनुमान् की कल्पना में सीता का कमनीय स्वरूप प्रतिष्ठित है, उनके लिए सभी स्त्रियों में विशिष्ट सीता को पहचान लेना कठिन नहीं होगा। अब सीता को कहीं नहीं पाकर दुःखी होते हैं। रावण के वैभव पर उनका ध्यान केन्द्रित होता है, फिर उनकी दृष्टि सो रही सुन्दरियों पर पड़ती है। फिर प्रसुप्त रावण दिखायी पड़ता है, तभी उनकी दृष्टि एक सबसे अलग सोयी हुई रूपवती स्त्री पर जा पड़ती है, वह उन्हें सीता लगती है। इतनी कल्पना के होते हुए हनुमान् की प्रसन्नता का ठिकाना नहीं रहता है, अपनी पूँछ को पटकने और चूमने लगते हैं, उछल-कूद मचाने लगते हैं, फिर कुछ स्थिर होकर विचार करते हैं और उन्हें लगता है कि यह सीता नहीं हो सकती, क्योंकि सीता राम से वियुक्त होकर सो नहीं पाती होंगी और इस तरह अलंकृत भी नहीं होंगी। कुछ देर बाद उनका पवित्र मन धर्म के भय से शंकित हो उठता है, इस प्रकार परायी स्त्रियों को देखना धैर्यलोप का कारण होगा। तब फिर सोचते है, भले ही उन्होंने स्त्रियों को देखा, किन्तु उनके मन में किसी प्रकार का विकार उत्पन्न नहीं हुआ। आखिर किसी स्त्री को ढूँढ़ना है तो स्त्रियों के बीच ही उसे ढूँढ़ा जा सकता है, मृगियों के बीच तो नहीं। हनुमान् की दूसरी चिन्ता यह होती है कि सीता अब नहीं रहीं। एक ही साथ सीता के बचे न रहने के कई कारणों की ओर उनका ध्यान जाता है, यह समाचार बताते हैं तब ठीक नहीं और नहीं बताते हैं तब भी ठीक नहीं है।

यदि सीता को बिना देखे किष्किन्धा को लौटते हैं तो उनका पुरुषार्थ ही क्या रह जायेगा, यहाँ तक कि हनुमान् अनशन करके मरने की बात सोचते हैं, फिर कुछ देर बाद उनमें उत्साह (अनिर्वेद) का भाव जागता है और अपने उपास्यों का नाम लेकर खोज में चल पड़ते हैं और अशोकवाटिका में अन्ततः सीता मिल जाती हैं। उनकी अवस्था को देखकर तो व्यथित होते हैं, किन्तु उनके दर्शन से (अपने प्रयास को सफल अनुभव कर) प्रसन्न होते हैं, फिर कुछ सोचविचार के बाद उनकी आँखो में आँसू छलक पड़ते हैं और सीता के विषय में विलाप करने लगते हैं। राक्षसियों के बीच घिरी दीन, किन्तु पति के तेज के स्मरण से दैन्यरहित, कजरारे नेत्रों वाली, अपने ही शील से सुरक्षित सीता को देख हनुमान् के नेत्रों में हर्ष के आँसू आ जाते हैं। इसी बीच रावण आता है और सीता को प्रलोभित करने में असफल होकर लौट जाता है।

अवसर की प्रतीक्षा में सीता से बात करने के लिए बैठे हनुमान् पुनः तर्क-वितर्क करते हैं। कहीं ऐसा न हो कि सीता का उन पर सन्देह हो जाय। ऐसे गम्भीर अवसर को बड़ी बुद्धिमता से हनुमान् अनुकूल करते हैं और सीता का विश्वास उन्हें प्राप्त होता है। यह वास्तव में हनुमान् के लिए एक कठिन परीक्षा का अवसर था, जिसमें वे उत्तीर्ण होते हैं। सीता को पूर्ण आश्वस्त करते हैं। उनका राम के लिए सन्देश लेकर कुछ चलकर सोचते हैं, "सीतादर्शन का कार्य तो हो गया, शत्रु की शक्ति का पता लगाना तो रह गया। इसके लिए पराक्रम के बिना दूसरा उपाय नहीं।" सीता के दर्शन का कार्य रामार्थ था अब सुग्रीवार्थ कार्य भी होना चाहिए, तभी स्वामी की आज्ञा का पूर्ण पालन माना जायेगा। फिर अशोकवाटिका के विध्वंस में प्रवृत्त हो जाते हैं। जम्बुमाली आदि के साथ अक्षयकुमार का भी वध कर डालते हैं। इन्द्रजित द्वारा दिव्यास्त्र में बंधकर रावण के समक्ष लाये जाते हैं। रावण को देखकर प्रभावित होते हैं, किन्तु उसमें प्रबल अधर्म को उसके पतन का एकमात्र कारण मानते हैं। पूछे जाने पर बड़ी स्पष्टता से राम के बाणों की प्रशंसा करते हैं और अपने आगमन का उद्देश्य बताते हैं। सीता को राम को अर्पित करने की बात करते हैं। अन्ततः विभीषण के परामर्श से उनकी पूँछ में आग लगा दी जाती है। तब लंकादहन का कार्य पूरा करते हैं। इस प्रकरण में लगता है, उन्हे अकस्मात् कहीं सीता तो नहीं जल गयीं। तब तो राम के कार्य की जड़ ही उनके द्वारा काट दी गयी। तभी उन्हें सीता के बचे रहने की सूचना मिल जाती है, फिर हनुमान् सीता के निकट जाते हैं। सीता उन्हें प्रस्थान के लिए उद्यत देखकर एक दिन और ठहरने के लिए कहती हैं, किन्तु हनुमान् (पता नहीं क्यों कुछ यहाँ कठोर से निकले) सम्भव है उनको, राम को सीता के दर्शन का सन्देश देकर उनके कष्ट को शीघ्र कम करने की त्वरा हो! सीता को, राम के शीघ्र आकर उन्हें सपरिवार रावण को शीघ्र मार कर अयोध्या ले जायेंगे, इस वचन से आश्वस्त कर प्रस्थान करते हैं। हनुमान् से सम्पूर्ण वृत्तान्त को सुनकर राम और लक्ष्मण के साथ वानरों सहित सुग्रीव के आनन्द का ठिकाना नहीं रहता है। पुरस्कार स्वरूप राम उन्हें हृदय से लगाते हैं। यह हनुमान् के लिए सबसे बड़ी उपलब्धि थी।

हनुमान् राम के एक दास ही नहीं, संस्कार सम्पन्न एक उत्तम सचिव हैं। विभीषण की शरणागति के प्रसंग में जहाँ सुग्रीव आदि के विचार विभीषण पर विश्वास न करने के थे वहाँ हनुमान् का विचार था, "विभीषण आश्रय देने योग्य हैं या नहीं इसका निर्णय उन्हें बिना किसी कार्य में नियुक्त किये कैसे हो सकता है।" लंका में युद्ध के प्रसंग में उनकी वीरता के अनेक प्रसंग घटित होते हैं। धूम्राक्ष, अकम्पन आदि राक्षसों का वध करते हैं। एकबार रावण की थप्पड़ खाकर कुपित होते हैं और उसे थप्पड़ लगाते हैं, रावण कांप उठता है और कुछ सम्हल कर उन्हें 'श्लाघनीय शत्रु' कहता है। हनुमान् का उत्तर था- "धिगस्तु मम वीर्यस्य यत्त्वं जीवसि रावण" (तू अब भी जीवित है, इसलिए मेरे पराक्रम को धिक्कार है! (६.५९.६५)

रामायण के अन्त में, लंका-विजय और राज्याभिषेक के पश्चात् सुग्रीव, अंगद आदि को राम ने क्रमशः दिव्यस्वर्णमाला और अंगद (बाजूबंद) भेटस्वरूप दिये तथा सीता को उत्तम मुक्ताहार दिया। तब सीता ने पति की ओर देखकर उस हार को हनुमान् को अर्पित करने का विचार किया। वह उसे गले से निकाल कर सब वानरों तथा पति की ओर देखने लगी, तब राम ने उनकी चेष्टा को समझ लिया और कहा,"तुम जिससे सन्तुष्ट हो उसे यह हार दे दो", तब सीता ने उस हार को उस हनुमान् को दे दिया, जिसमें तेज, धृति, यश, चतुरता, शक्ति, विनय, नीति, पुरुषार्थ, पराक्रम और उत्तम बुद्धि ये सद्गुण सदा विद्यमान रहते हैं। सीता की ओर से यह पुरस्कार राम के उस आलिंगन वाले पुरस्कार से कुछ कम महत्त्व का नहीं था। यह सब कुछ सर्वथा स्वार्थरहित होकर स्वामी की सेवा का उदाहरण जो हनुमान् ने प्रस्तुत किया वह विरल है।

## (६) रामायण में काव्य-बिम्ब

कविता के मूल्यांकन में 'बिम्बों' या अप्रस्तुत योजनाओं की आलोचना प्राचीन भारतीय चिन्तन में भी मिलती है। कविता में यथार्थ जो भी होता है वह उतना आकर्षण उत्पन्न नहीं करता, क्योंकि वह कवि की तर्कशालिनी बुद्धि की उपज होता है, किन्तु उसके अतिरिक्त कवि की भावना उसमें कविता में कुछ अतिरिक्त जोड़ती है जिससे कविता प्रभावशालिनी बन पाती है। उसे कवि का विभावन-व्यापार कहा जा सकता है। कवि अपने संवेदन को अपनी सहजानुभूति से उसे एक रूप प्रदान करता है। यह कल्पना की शक्ति से सम्भव होता है और तब बिम्ब की सृष्टि होती है। कहना न होगा कि प्रस्तुत-विधान की इस प्रक्रिया में साम्य भावना का आधार होता है। वह चाहे अलंकार के रूप में हो या लक्षण के रूप में। हिन्दी के प्रतिष्ठित आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने अपनी 'रसमीमांसा' में इस पर विस्तृत विचार किया है। यह आवश्यक नहीं कि कविता में साम्य के या लक्षण के आधार पर ही कुछ मूर्त रूप दिया जाता है। अभिज्ञानशाकुन्तल में, दुष्यन्त के बाण-प्रहार के डर से भागते हुए मृग का जो स्वाभाविक वर्णन कालिदास ने प्रस्तुत किया है वह भी एक प्रकार का काव्य-बिम्ब ही है, जिसकी अभिनव-गुप्त के अनुसार, मानसी साक्षात्कारात्मिका

प्रतीति होती है, हिन्दी के छायावादी कवि इसे 'चित्रभाषा' की संज्ञा देते थे। तात्पर्य यह कि आधुनिक काव्य में भी बिम्ब-विधान को प्रश्रय दिया गया, क्योंकि काव्य की विषय-वस्तु उससे मूर्त एवं ग्राह्य बन पाती है।

रामायण में काव्य-बिम्बों का नियोजन बहुत मर्यादित तथा सन्तुलित हुआ है, केवल भावुकता को प्रश्रय देने के लिए नहीं। विशेष रूप में ऐसे प्रकरण में, जहाँ आदिकवि के समक्ष कुछ गम्भीर स्थिति का चित्रण प्रस्तुत होता, वहाँ काव्य-बिम्ब का संयोजन वे बड़ी सहजता से कर जाते हैं।

महाराज दशरथ ने राम को युवराज का पद देने की आकांक्षा से परिषद् को आमन्त्रित किया और उसके समक्ष 'रसयुक्त स्वर' से अपनी बात प्रस्तुत की। उन्होंने जो बात कही, उसका तात्पर्य यह था कि वह अब प्रजापालन का कार्य सम्पन्न करते थक चले हैं, शरीर जीर्ण हो चला है, अब इसको विश्रान्ति देना चाहते हैं, इसी प्रकरण में यह पद्य है–

> इदं शरीरं लोकस्य कृत्स्नस्य चरता हितम्।
> पाण्डुरस्यातपत्रस्यच्छायायां जरितं मया।। (अयोध्याकाण्ड २.७)

एक तो दशरथ ने अपने को शरीर से पृथक् करते हुए 'इदं' शरीर कह कर अपनी बात कही अर्थात् उनका वह शरीर न हुआ, उनसे अलग कोई पदार्थ हुआ। पूरे जगत् का हिताचरण उन्होंने पाण्डुर आतपत्र (छत्र) की छाया में बैठकर किया, केवल बैठने मात्र से लोक हिताचरण तो सम्भव नहीं, अतः उस छाया में शरीर को जीर्ण किया, बल्कि कहा जाय कि अपने यौवनरस को सुखाया। वह पाण्डुर आत-पत्र की छाया न हुई, एक प्रकार की प्रदीप्त अग्नि हुई जिसमें यौवन का रस सूख गया और शेष शरीर जीर्ण हुआ। यह स्थिति पेड़ आदि की छाया में बैठकर आग जला कर किसी वस्तु को कल्हारने के काम करने वाले व्यक्ति से एक हल्का साम्य रखती झलक जाती है। इसे आदिकवि की ओर से प्रस्तुत बिम्ब का विधान कहा जा सकता है। यहाँ 'पाण्डुर' इस विशेषण की सार्थकता भी इस बिम्बविधान में कुछ सहयोग करती लक्षित होती है। छाया में उस आतपत्र का पाण्डुर वर्ण अग्निशिखा की लपट की अनुभूति को जगाता प्रतीत होता है।

रामायण में विभिन्न प्रकार के काव्य-बिम्बों की प्रतीति होती है। 'स्वभावोक्ति' की दृष्टि से सुन्दरकाण्ड में चारुरूपा मन्दोदरी में उत्पन्न सीता के भ्रम के कारण हनुमान् को अकस्मात् बहुत आनन्द की अनुभूति होती है। आदिकवि ने उनके उस आनन्द को उस कपि स्वभाव के अनुकूल अभिव्यक्ति दी है। उनकी सहजानुभूति का मूर्त रूप प्रतीत होता है। श्लोक इस प्रकार है–

> आस्फोटयामास चुचुम्ब पुच्छं ननन्द चिक्रीड जगौ जगाम।
> स्तम्भानरोहन्निपपात भूमौ निदर्शयन् स्वां प्रकृतिं कपीनाम्।। (५.१०.५४)

कपियों जैसी अपनी प्रकृति प्रदर्शित करते हुए हनुमान् अपनी पूँछ पटकने तथा उसे चूमने लगे। आनन्दित होने लगे, खेलने तथा आने-जाने लगे, कभी खंभों पर चढ़ जाते तो कभी जमीन पर कूद पड़ते।

गत्वर काव्य-बिम्ब को प्रस्तुत करने में आदिकवि की कोई सानी नहीं है। सुन्दरकाण्ड के प्रथमसर्ग के आरम्भ में हनुमान् समुद्र-लङ्घन के लिए तैयार हैं। जैसे समुद्र पर्वकाल में बढ़ जाता है वैसे ही उन्होंने अपने आकार को बेहद बढ़ा लिया है। उन्होंने भुजाओं और चरणों से पर्वत को दबाया। उनके दबाते ही वह पर्वत कांप उठा और मूहूर्त भर डगमगाने लगा। पेड़ों से फूल झड़ने लगे। मदमत्त हाथी की भाँति दबाया जा रहा वह (पर्वत) पानी छोड़ने लगा, उससे सुनहरे, काले और रुपहले वर्ण के जल के सोते फूट पड़े। जैसे अग्नि ज्वालामय धूमराजि को लगातार छोड़ता है उसी प्रकार वह पर्वत मैनसिल के चट्टान गिराने लगा। उसकी कन्दराओं में रहने वाले प्राणी विकृत स्वरों से चिल्लाने लगे। उनका कोलाहल पृथ्वी, दिशाओं और उपवनों में भर गया। स्वस्तिक चिह्न वाले अपने स्थूल फनों से घोर आग उगलते हुए सर्प चट्टानों को दाँतों से डंसने लगे। उन विषैले सांपों से डसी गयी बड़ी-बड़ी चट्टानें अग्नि से प्रज्वलित हो उठीं और खण्ड-खण्ड हो गयीं। तपस्वी ऋषिगण डर गये, विद्याधर अपनी स्त्रियों के साथ आकाश में उड़ गये...... अग्नि के समान हनुमान् ने अपने रोयें झाड़े और शरीर को आन्दोलित किया और महामेघ की भाँति गरजे। उड़ चलने के लिए तैयार उन्होंने रोमों से व्याप्त अपनी पूँछ ऊपर फेंकी, जैसे गरुड़ सर्प को फेंकते हैं। आकाश में फैली मुड़ी हुई उनकी पूँछ गरुड़ द्वारा आह्रियमाण महासर्प की भाँति लगने लगी।

यह सम्पूर्ण चित्रमय गत्वर बिम्ब अपनी मूर्तिमत्ता के कारण अनुपम है। समुद्र के ऊपर हनुमान् के सन्तरण को और भी गत्वर रूप में उन्होंने वर्णित किया है। यहाँ हनुमान् द्वारा पर्वत के दबाये जाने पर उत्पन्न पूरे पर्वत की आन्दोलित स्थिति अपनी भयावहता को एक ओर साकार करती प्रतीत होती है तो दूसरी ओर मेघ और गरुड़ की उपमायें उसे और प्रभावशाली स्वरूप देती लग रही हैं।

रामायण में प्राकृतिक दृश्यों के वर्णन में और भी काव्य-बिम्बों के प्रभावशाली रूप उभरे हैं।

## (७) रामायण में अलंकार-प्रयोग

भारतीय काव्य-शास्त्रीय मान्यता के अनुसार काव्य में सौन्दर्य की अनुभूति दो प्रकार से होती है। एक तो अलङ्कारों द्वारा, दूसरे रस के समायोजन द्वारा। अलङ्कारों का वैविध्य वाग्वैचित्र्य के कारण होता है। जहाँ आचार्य दण्डी ने अलंड्कारों को काव्य के शोभा-कर धर्म के रूप में मान्यता दी है वहाँ आचार्य वामन सौन्दर्य को अलंकार कहते हैं। साहित्य के शास्त्र में सौन्दर्य और चमत्कार को अभिन्न माना गया है। यहाँ, रामायण में

आदिकवि के वाग्वैचित्र्य का आकलन करने के लिए सर्वप्रथम उपमा अलंकार की ओर ध्यान सहज आकृष्ट हो जाता है, क्योंकि उन्होंने उपमाओं का प्रयोग सर्वाधिक मात्रा में किया है और सादृश्यमूलक रूपक तथा उत्प्रेक्षा आदि अलङ्कारों का भी अपनी रचना में संयोजन किया है।

यहाँ यह बात भी उल्लेखनीय है कि आदिकवि को अर्थ का चमत्कार शब्द के चमत्कार की अपेक्षा अधिक अभीष्ट है। यही कारण है 'पृथग्यत्ननिर्वर्त्य' (जिनके संयोजन में कवि का अलग से प्रयत्न होता है) यमक, श्लेष जैसे अलंकारों का प्रयोग रामायण में नहीं के बराबर हुआ है या नहीं हुआ है, हाँ कहीं अनुप्रास की छटा अवश्य लक्षित हो जाती है। अनुप्रास की अनुपम छटा के लिए सुन्दरकाण्ड का पञ्चम सर्ग आकलनीय है, जिसमें आदिकवि ने लंका में हनुमान् द्वारा सीता के अन्वेषण के प्रसङ्ग में उपजाति छन्द में चन्द्रोदय-वर्णन तथा नाना स्थितियों में प्रमदाओं के वर्णन के प्रसङ्ग में आद्योपान्त अनुप्रास को बड़ी सहजता से निभाया है। उदाहरणार्थ -

**हंसो यथा राजतपञ्जरस्थः सिंहो यथा मन्दरकन्दरस्थः।**
**वीरो यथा गर्वितकुञ्जरस्थश्चन्द्रोऽपि बभ्राज तथाऽम्बरस्थः।।**
**[सुन्दर.५.४]**

जिस प्रकार चांदी के पिंजड़े में बैठा हंस, मन्दर पर्वत की कन्दराओं में स्थित सिंह और गर्वीले हाथी पर सवार वीर पुरुष शोभा पाता है उसी प्रकार आकाशगत चन्द्र शोभित हुआ।

यहाँ मालोपमा के योग ने अनुप्रास की छटा को चार चाँद लगा दी है। सम्पूर्ण रामायण में आदिकवि द्वारा प्रयुक्त उपमाओं का कुछ अलग ही चमत्कार लक्षित होता है। भारतीय आलङ्कारिकों में सबसे मान्य आचार्य आनन्दवर्धन ने अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य-ध्वनि का उदाहरण देते हुए आदिकवि के इस पद्य को उद्धृत किया है, जिसमें सुन्दर उपमा का सन्नियोजन भी है-

**रविसङ्क्रान्तसौभाग्यस्तुषारावृतमण्डलः।**
**निःश्वासान्ध इवादर्शश्चन्द्रमा न प्रकाशते।। (३.१६.१३)**

जिसका सौभाग्य रवि में संक्रान्त हो चुका है, जिसका मण्डल तुषार से ढक गया है ऐसा चन्द्रमा निःश्वास से अंधे (मलिन) आइने की भाँति शोभित नहीं हो रहा है।

आदिकवि ने उपमाओं का प्रभूत मात्रा में, किन्तु समुचित प्रयोग किया है। इससे जगत् और जीवन पर उनकी व्यापक दृष्टि भी लक्षित होती है। उन्होंने न केवल प्राकृतिक पर्वतीय दृश्यों, वनप्रान्त के जीव-जन्तुओं, पक्षियों तथा आकाशचारी नक्षत्रों, ऋतुओं आदि के उपमानों को लिया है प्रत्युत देवताओं, ऋषियों और नृपतियों को भी यथास्थान उपमान

के रूप में प्रयुक्त किया है। उनकी उपमाएँ उनके वर्ण्य को और भी रूपायित, सुस्पष्ट तथा प्रभावोत्पादक बना देती हैं। परवर्ती कालिदास आदि कवियों ने उनकी उपमाओं को अपने काव्यों में यथास्थान निरूपित किया है, ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है। आचार्य आनन्दवर्धन का भी कथन सर्वथा उपयुक्त है कि रस के प्रति प्रतिभावान् कवि का जब चित्त समाहित होता है तब जिनका निरूपण (या नियोजन) कठिन भी होता है ऐसे अलङ्कार भी अहमहमिकापूर्वक) मैं पहले, मैं पहले, इस प्रकार दौड़े चले आते हैं (ध्वन्यालोक द्वितीय उद्योत) यह बात आदिकवि के सन्दर्भ में, जितनी उपमा अलंकार के निरूपण को लेकर सार्थक प्रतीत होती है उतनी अन्य अलङ्कारों को लेकर नहीं। इसका एक विशेष कारण प्रतीत होता है। आदिकवि का वह युग काव्य-रचना के अर्थवैचित्र्य के विकास की दृष्टि से उतना समृद्ध नहीं था, जितना परवर्तीकाल में हुआ। उस समय उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा जैसे सादृश्यमूलक अलङ्कारों द्वारा ही वाग्वैचित्र्यका सम्पादन किया जाता था। उपमा जैसे अलङ्कार का इस सीमा तक उस समय विकास अनुभवगोचर होना भी कुछ कम महत्त्व नहीं रखता।

वीर्य आदि के प्रकाशन के लिए विभिन्न देवताओं को उपमान रूप में आदिकवि प्रस्तुत करते हैं, जैसे राजा दशरथ राम की प्रशंसा करते हुए कहते हैं कि राम, पराक्रम में यम तथा इन्द्र के समान हैं और बुद्धि में बृहस्पति के समान हैं तो धैर्य में पर्वत के समान हैं तथा मुझसे अधिक गुणवान् हैं (अयो. १.३६)। इसी प्रकार दीप्ति को लेकर सूर्य से, सौभ्रात्र को लेकर अश्विनीकुमारों से, उपमा देना आदिकवि को अभीष्ट प्रतीत होता है।

आदिकवि के समक्ष व्यापकता में एक ओर पूरा विश्व रहा तो दूसरी ओर यह भारत राष्ट्र भी रहा, जिसके मर्यादापुरुष राम का चरितगान उन्होंने प्रस्तुत किया। भारत राष्ट्र उत्तर में एक ओर हिमालय से घिरा है तो उसके दक्षिण में दूसरी ओर समुद्र लहरा रहा है, जहाँ हिमालय धैर्यवान्, उन्नत है वहाँ सागर गम्भीर है। आदिकवि ने रामायण की भूमिका में ही इन दोनों से राम की तुलना करते हुए कहा है– "समुद्र इन गाम्भीर्ये धैर्येण हिमवानिव (बाल.१.१६)। ठीक इसी प्रकार अरण्यकाण्ड में रावण के प्रलोभन से अप्रभावित सीता राम के सम्बन्ध में कहती हैं कि उनके पति महागिरि की भाँति अप्रकम्प्य अर्थात् अविचल हैं तथा महोदधि के समान अक्षोभ्य (गम्भीर) हैं (४७-३३)।

आदिकवि ने पशुओं में जहाँ पराक्रम में सिंह, शार्दूल, गजयूथ आदि की उपमाएँ दी हैं वहाँ वे पक्षियों में वेग में गरुड से, नाद में मेघ से और क्रोध में सर्प से अपने वर्ण्य को उपमित करते हैं। उन्होंने गिरि-गुहा में प्रवेश करते हुए सिंह से तब महाराज दशरथ की उपमा दी जब वे सभा-भवन से चलकर अपने अन्तःपुर में प्रवेश करते हैं "(विवेशान्तःपुरं राजा सिंहो गिरिगुहामिव" २.५.२५) जैसे गिरिगुहा में शयन करने वाला सिंह पर्वत से निकल कर आता है–"पर्वतादिव निष्क्रम्य सिंहो गिरिगुहाशयः" (१६.२६) किन्तु जहाँ कुछ विशेष गम्भीर परिस्थिति होती है वहाँ वाल्मीकि द्वारा उपमाएँ ठीक उसके अनुरूप घटित की जाती हैं। ऐसी स्थिति कुब्जादासी मन्थरा द्वारा कैकेयी को उभारने से लेकर राम के वनवास पर जाने तक के प्रकरण में घटित होती है। मन्थरा कैकेयी से कहती है कि उसका

सौभाग्य ग्रीष्म ऋतु में नदी के स्रोत की भाँति सूखता जा रहा है। जैसा कि कालिदास ने लिखा है "प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता",स्त्री का सौभाग्य पति के प्रेम पर निर्भर होता है और इस कारण वह उसका सर्वस्व होता है। मन्थरा ने ग्रीष्म में नदी के सूखते स्रोत से उसकी उपमा देकर अपने कथ्य को और भी दृढ़ता प्रदान की है। नदी का प्रवाह ग्रीष्म में बिल्कुल एकाएक नहीं सूखता है। धीरे-धीरे उसके शिथिल पड़ने या क्षीण होने की जानकारी होती है। उसी प्रकार कैकेयी को उसके सौभाग्य के क्षीण होने या उपेक्षित होने की जानकारी नहीं हो रही है। मन्थरा महाराज दशरथ को उस सर्प की भाँति बताती है जिसे अज्ञानवश कैकेयी ने अपने अंग से धारण कर रखा है ("आशीविष इवाङ्गेन बाले परिधृतस्त्वया" २.७.२७), जैसे उपेक्षित शत्रु अथवा सर्प जैसा बर्ताव करता है उसी प्रकार दशरथ ने पुत्रसहित तेरे (कैकेयी के) साथ किया है (२८) मन्थरा के ऐसा कहने पर भी कैकेयी शरत् काल की चन्द्रलेखा की भाँति हर्ष से भरकर उठ खड़ी हो गयी ("उत्तस्थौ हर्षसम्पूर्णा चन्द्रलेखेव शारदी" २.७.३१)। किन्तु मन्थरा समझाती है कि राम के राजा होने पर भरत की वह स्थिति होगी जो जंगल में सिंह द्वारा पीछा किये गये गजयूथप की होती है।, इस दुःस्थिति से अपने पुत्र भरत की रक्षा करनी चाहिए ("अभिद्रुतमिवारण्ये सिंहेन गजयूथपम्। प्रच्छाद्यमानं रामेण भरतं त्रातुमर्हसि" २.८.३६)। कैकेयी कुब्जा की बातों में आ जाती है। उसके मुख पर क्रोध का अंधेरा छा गया। उसने उत्तम माल्य और आभूषण अपने अङ्गो से उतार दिये और उदास मन हो गयी, जैसे तारे डूब जाने तथा अंधकार से आवृत होने की स्थिति में आकाश होता है। आदिकवि ने कैकेयी की द्यौ (आकाश) से यहाँ उपमा देकर पूर्णोपमा का एक अच्छा उदाहरण प्रस्तुत किया है (२.६.६६)।

कैकेयी विष-बुझे बाण से विधी किन्नरी की भाँति लोटने तथा नागकन्या की भाँति दीर्घ और उष्ण श्वास लेने लगती है। उसके माल्य और आभूषण भूमि की इस प्रकार शोभा बढ़ाने लगते हैं जैसे तारे आकाश की। इस समय महाराज दशरथ का कैकेयी के भवन में प्रवेश, उजले बादलों वाले तथा राहु से युक्त आकाश में चन्द्रमा के प्रवेश के समान होता है। इस अवसर पर आदिकवि ने मालोपमा (कई उपमाओं की माला) का संयोजन किया है। दशरथ ने कैकेयी को कटी लता, स्वर्ग से भूतल पर गिरी देवाङ्गना, किन्नरी, अप्सरा,परिभ्रष्ट मायाजाल में बंधी मृगी, व्याध द्वारा विष-बुझे बाण से विधी हथिनी की भाँति देखा। (२.१०.२४-२६) ये सम्पूर्ण उपमाएँ दशरथ के मन में कैकेयी के प्रति आर्द्रता का भाव उत्पन्न करने के लिए पर्याप्त कही जा सकती हैं। वह (दशरथ) उसके भय को उस प्रकार दूर करने की बात करते हैं जिस प्रकार सूर्य कुहरे का निवारण करता है, किन्तु जब कैकेयी राम को वनवास पर जाने तथा भरत को युवराज बनाने के वर मांगती है तब दशरथ की स्थिति उस मृग की सी हो जाती है जो व्याध की वाणी मात्र से अपने ही विनाश के लिए उसके जाल में फंस जाता है (२.११.२२)। आगे भी, कैकेयी से राजा कहते हैं- ("गीतशब्देन संरुध्य लुब्धो मृगमिवावधीः" २.१२.७७) कुछ क्षण के लिए तो उन्हें विश्वास नहीं होता, और वे मूर्च्छित हो जाते हैं। जब उन्हें चेतना आती है तो कैकेयी को देखकर

इस प्रकार व्यथित तथा व्याकुल होते हैं जैसे व्याघ्री को देखकर मृग होता है (२.१२.४) और उनकी स्थिति मन्त्रों से अवरुद्ध विषैले सर्प की सी हो जाती है। (कालिदास भी रघुवंश के द्वितीय सर्ग में दिलीप की दशा को व्यक्त करते हुए लिखते हैं–"राजा स्वतेजोभिरदह्यतान्तर्भोगीव मन्त्रोषधिरुद्धवीर्यः")। बहुत समझाने पर भी जब कैकेयी अपनी बात से टस से मस नहीं होती तब उसके निश्चय और अपने दिये हुये शपथ का ध्यान करके "हा राम" कह कर लम्बी सांस लेकर कटे पेड़ के समान पृथ्वी पर गिर जाते हैं। (कटे पेड़ की उपमा वाल्मीकि ने अन्य प्रसङ्.गों में भी दी है) यहाँ वाल्मीकि की यह मालोपमा भी आकलनीय है–

**नष्टचित्तो यथोन्मत्तो विपरीतो यथातुरः।**
**हृततेजा यथा सर्पो बभूव जगतीपतिः।। (अयोध्याकाण्ड १२.५५)**

अर्थात् वे उस प्रकार निश्चेष्ट हो गये, जैसे पागल अपनी प्रकृति के विपरीत हो जाता है, जैसे रोगी तथा सर्प अपने तेज के हर लिये जाने पर हो जाता है। दशरथ अनेक प्रकार की कठिनाइयों को लेकर चिन्तित हो उठते हैं, एक तो यह कि वे "वन चले जाओ" ऐसा कहने पर राहु से ग्रस्त चन्द्र की भाँति राम के मुखवर्ण को कैसे देख सकेंगे। कैकेयी उन्हें सत्यवचन के बन्धन-पाश में बांध चुकी थी, उनके लिए उसे खोल सकना सम्भव नहीं था, जिस प्रकार राजा बलि इन्द्र द्वारा प्रेरित वामन के पाश से अपने को मुक्त नहीं कर सके थे (२.१४.११)। साथ ही महाराज दशरथ की स्थिति दो पहियों के बीच फंसे और वहाँ से निकलने की चेष्टा कर रहे वृषभ की भाँति हो गयी थी (२.१४.१२)। और जब कैकेयी उनसे कुछ और कटु बोल गयी तब उनकी स्थिति तीखे कोड़े के प्रहार से श्रेष्ठ घोड़े की सी हो गयी ("स तुन्न इव तीक्ष्णेन प्रतोदेन हयोत्तमः" २.१४.२३)।

प्रातःकाल सुमन्त्र आकर महाराज को स्तुतिपूर्वक जगाते हैं। इस प्रसङ्ग में वाल्मीकि ने कई सुन्दर उपमाओं का प्रयोग किया है। जैसे, सूर्योदय होने पर समुद्र प्रसन्न हो जाता है उसी प्रकार आप हमें प्रसन्न करें। जैसे मातलि ने इस वेला में इन्द्र की स्तुति की थी, उसी प्रकार मैं आपको स्तुतिपूर्वक जगा रहा हूँ। जैसे साङ्गवेद और सभी विद्याएँ ब्रह्मा को जगाती हैं उसी प्रकार मैं आपको जगा रहा हूँ। जैसे चन्द्र के साथ सूर्य समस्त भूतों की आधारभूत पृथिवी को जगाते हैं, उसी प्रकार मैं आपको जगा रहा हूँ। आप उठें तो मेरु पर उठने वाले सूर्य के समान आप शोभित हों। जिस राष्ट्र में राजा का दर्शन नहीं होता उस राष्ट्र की शोभा उस प्रकार नहीं होती जिस प्रकार गोपों के बिना पशुओं की, नायक के बिना सेना की, चन्द्र के बिना रात्रि की और वृषभ के बिना गौओं की। (२.१४.४७-५६)

बुलाये जाने पर राम पिता के पास आते हैं तब उनका अपूर्व रूप उन्हें दिखायी देता है। राम की स्थिति उस प्रकार भयग्रस्त सी हो जाती है जिस प्रकार की पैर से सर्प के छू जाने पर होती है। पिता महाराज दशरथ तो तरंग-मालाओं वाले अक्षोभ्य सागर की भाँति

क्षुब्ध हो रहे थे, राहु से ग्रस्त सूर्य की भाँति तथा झूठ बोल जाने पर ऋषि की भाँति दिखायी पड़े (२.१८.४.६)। स्वयं राम भी पूर्णिमा में समुद्र की भाँति विक्षुब्ध हो उठे (२.१८.७)। जब माता कैकेयी ने राम से उन्हें शीघ्र वन जाने की बात कही तो वह कोड़े की चोट से पीड़ित घोड़े के की भाँति हो गये, अर्थात् वह शीघ्रातिशीघ्र वनवास पर जाने के लिए उतावले हो उठे (२.१६.१८) हालांकि राम वन में जाने को उत्सुक थे और सारी पृथ्वी का राज्य छोड़ रहे थे उनके चित्त का विकार उसी प्रकार नहीं देखा गया जिस प्रकार लोकोत्तर महापुरुषों के चित्त का देखा जाता है (२.१६.३३)। राम के वनगमन के समाचार से राजभवन की रानियाँ बछड़ों से बिछुडी विवत्सा गांयों की भाँति क्रन्दन करने लगीं (२.२०.६)।

आदिकवि द्वारा उपमाओं का संयोजन कुछ और ही प्रभावशाली बन पड़ा है। जब राम वनवास के प्रकरण में अपनी माता कौसल्या से मिलने जाते हैं, कौसल्या को महाराज दशरथ द्वारा राम को वनवास और भरत को यौवराज्य देने की कोई पूर्व सूचना नहीं थी, पहले राम को देख कर कौसल्या फूली न समायीं, हर्ष से भरी उस प्रकार राम की ओर चली जैसे घोड़ी अपने बछड़े के पास आ जाती है। ("किशोरं वडवा यथा," २.२०.२०), किन्तु जब राम से वह दुःखद समाचार सुनती हैं तब जंगलों में परशु से काटी गयी सालवृक्ष की शाखा की भाँति जमीन पर गिर पड़ती हैं। मानो स्वर्ग से अप्सरा पृथ्वी पर गिरी हो (२.२०.३२)। राम ने गिरी हुई कदली की भाँति उन्हें सहारा देकर उठाया। वे उस घोड़ी के समान थीं, जो पहले बोझ ढो चुकी हो और जमीन पर लोट-पोट करके उठी हो। राम ने उनके धूल से सने अङ्गों को अपने हाथ से पोंछा। कौसल्या कहने लगीं, "मेरा हृदय कठोर है जो वर्षाकाल में महानदी के नये जल के प्रभाव से कगार की भाँति फट नहीं जाता (२.२०.४६)। जैसे रोती हुई मृगी को सिंह हठपूर्वक उठा ले जाता है उसी प्रकार आज ही यमराज मुझे उठाकर ले जाना नहीं चाहता (२.२०.५०)। मेरा तप ऊसर में बोये गये बीज की भाँति ऊसर हो गया (२०.५२)। मेरा बस चले तो आज ही तुम्हारे बिना, बछड़े से बिछुडी गाय की भाँति यम-लोक चली जाऊँ (२.२०.५३), जो दुर्बल भी गौ अपने बछडे के पीछे-पीछे चली जाती है उसी प्रकार मैं तुम्हारे साथ वन चली जाऊँ" (२.२०.५४)

सीता की स्थिति कौसल्या से भिन्न थी, जब राम से उन्हें वनवास पर जाने की सूचना के साथ वनवास की कठिनाइयों की चर्चा के साथ राजभवन में रहने का निर्देश मिला तब वे अपने आपको रोक न सकीं। उन्होंने आक्षेपपूर्वक कुछ वचन कहे कि लोग जब अज्ञानवश इनमें (राम [में] सूर्य के समान तपने वाले तेज के अभाव की बात कहेंगे तब उन्हें (सीता को) सुनकर कितना दुःख होगा। उन्हें (सीता को) वे राम द्युमत्सेन के पुत्र सत्यवान का अनुगमन करने वाली सावित्री के समान समझें (२.३०.६) वे उन्हें (राम सीता को) औरत की कमाई खाने वाले शैलूष या नट की भाँति दूसरों के हाथ में सौंपना चाहते हैं) "शैलूषा इव मां राम परेभ्यो दातुमिच्छसि," (२.३०.८) सीता की स्थिति विष से बुझे

अनेक बाणों से घायल हथिनी की सी हो जाती है और जैसे अरणि अग्नि को प्रकट करती है उसी प्रकार वे चिरकाल तक रोके हुए आँसुओं को बरसाने लगीं (२.३०.२३)। उनकी आंखों के दोनों कमल स्फटिक के समान निर्मल जल धारा बहाने लगे। (२.३०.२४) उज्जवल तथा निर्मल चन्द्र की आभा वाला और आयत लोचनों वाला मुख पानी से निकाले गये कमल की भाँति सूख गया (२.३०.३)

जब राम सीता और लक्ष्मण को साथ लेकर वनवास के लिए जाने के पूर्व पिता से आज्ञा लेने के लिए पहुँचे तो उन्हें (महाराज दशरथ को) राहु से ग्रस्त सूर्य की भाँति, भस्म से ढके अनल की भाँति तथा जल-रहित तालाब की भाँति देखा (२.३४.३)। व्याकुल दशरथ कैकेयी को भस्म के ढेर में छिपे अग्नि के समान बताते हैं ("छन्नया चलितस्त्वस्मि स्त्रिया भस्माग्निकल्पया," २.३४.३६)।

जब सीता के लिये वनवास के योग्य चीर कैकेयी ने स्वयं लाकर दिये तब उन्हें देखकर सीता की दशा उस मृगी की सी हो गयी, जिसकी बिछे जाल को देख लेने पर होती है। जब तीनों, राम, लक्ष्मण और सीता रथ से चले पड़े तब राजा दशरथ भी भवन से निकल पड़े। बाहर उन्हें स्त्रियों का महान् आर्तनाद सुनायी पड़ा, जैसे हाथी के पकड़े जाने पर हथिनियों का चीत्कार सुनायी देता है (२.४०.२९) उधर राम ने सूत सुमन्त्र को प्रेरित किया कि वे घोड़ों को शीघ्रता से चलने के लिए प्रेरित करें और इधर जन-समूह है कि सूत से घोड़े के लगाम खींचने और रथ को धीरे-धीरे ले चलने के लिए कह रहा था। सुमन्त्र दुबिधा में पड़ गये, न तो रथ को आगे बढ़ा सके और न ही उसे सर्वथा रोक ही सके।

**रामो याहीति तं सूतं तिष्ठेति च जनस्तथा।**
**उभयं नाशकत्सूतः कर्तुमध्वनि चोदितः।। (२.४०.३२)**

यहाँ, वस्तुतः वाल्मीकि ने बड़ी सहजता से अपने कवित्व को मार्मिकता की पराकष्ठा तक पहुँचा दिया है। राम देखते हैं कि पिता महाराज दशरथ और माता, दोनों ही उनकी ओर चले आ रहे हैं, किन्तु रस्सी से बंधा बछड़ा जैसे अपनी मां को नहीं देख पाता उसी प्रकार राम भी कौसल्या को स्पष्ट नहीं देख सके (२.४०.४०) राम ने अपने माता-पिता को अपने पीछे पैदल आते देख सारथि को शीघ्र रथ हांकने के लिए प्रेरित किया, क्योंकि जैसे अंकुश से प्रेरित हाथी उसका कष्ट सह नहीं पाता उसी प्रकार राम के लिए माता-पिता के दर्शन का कष्ट सहना सम्भव नहीं था। राम की माता तो सायंकाल जैसे गाय बछड़े की ओर दौड़ती है उसी प्रकार दौड़ पड़ी, राजा कहते हैं 'ठहरो' और राम कहते है 'आगे बढ़िये, आगे बढ़िये' इस स्थिति में सुमन्त का मन दो पहियों के बीच फंसे मनुष्य का सा हो रहा था (२.४०.४७) अनेक उपमाएँ बार-बार आगे के प्रसड.गों में भी पुनरुक्त हुई हैं, जैसे कौसल्या लगभग सर्वत्र दयनीय स्थिति के प्रकाशन के लिए विवत्सा धेनु के समान निर्दिष्ट होती हैं। राम के प्रस्थित हो जाने पर महाराज दशरथ ने राम आदि से रहित उस राजभवन में प्रवेश किया जो उस अक्षोभ्य जलाशय के समान था, जिसके भीतर से नाग

को गरुड़ उठा कर ले गये हों (२.४२.२५) शयन पर व्याकुल देखकर कौसल्या को कैकेयी की याद आ जाती है, उनके मुख से निकल पड़ता है-

**राघवे नरशार्दूले विषं मुक्त्वा हि जिह्मगा।**
**विचरिष्यति कैकेयी निर्मुक्तेव हि पन्नगी।।** (२.४३.२)

अर्थात् राम पर विष उड़ेल कर टेढ़ी चाल चलने वाली कैकेयी सर्पिणी की भाँति स्वच्छन्द होकर विचरण करेगी। इतना ही नहीं घर में रह रहे दुष्ट सर्प की भाँति बार-बार मुझे त्रस्त करेगी (४३.३)। जैसे सिंह बछड़े वाली गौ को बलपूर्वक उसके बछड़े से हीन कर देता है उसी प्रकार कैकेयी ने मुझे पुत्र से अलग कर डाला है (२.४३.१८) जैसे ग्रीष्मकाल में सूर्य पृथ्वी को अधिक तप्त कर डालते हैं उसी प्रकार पुत्रशोक से उत्पन्न अग्नि मुझे जलाये जा रही है (२.४३.२१)।

राम को छोड़ कर सुमन्त्र के अयोध्या लौट आने पर उनके वनवास के कष्टों की कल्पना करके कौसल्या का धैर्यसेतु टूट जाता है। वे दशरथ को कोसने लगती हैं। उनका विचार है कि भरत द्वारा भोगे राज्य को निःसार सुरा और भुक्तावशिष्ट यज्ञ सम्बन्धी सोमरस की भाँति राम त्याग देंगे। जैसे सिंह को किसी के द्वारा अपनी पूँछ का पकड़ा जाना सहन नहीं होता, उसी प्रकार राम अपने इस अपमान को सहन नहीं करेंगे। उस प्रकार के सिंह के सदृश पराक्रम वाले, वृषभ जैसी आंखों वाले नरश्रेष्ठ राम स्वयं अपने पिता के हाथों ही मार डाले गये (अर्थात् राज्य से वंचित कर दिये गये), जैसे मत्स्य का बच्चा अपने पिता द्वारा खा लिया जाता है (२.६१.१८-२२)

दशरथ के निधन के पश्चात् जब भरत मातुलगृह से लौटते हैं और सारी घटनाओं से अवगत होते हैं तब कैकेयी की आशाओं से विपरीत उन पर बहुत नाराज होते हैं। एक तो पिता के दिवंगत होने और दूसरे ज्येष्ठ भ्राता राम के वनवास पर चले जाने, इन दोनों को लेकर वे दुःख पर दुःख मानते हैं और इसे घाव पर नमक छिड़कने जैसा कहते हैं-

**दुःखे मे दुःखमकरोर्व्रणे क्षारमिवाददाः।** (२.७३.३)

और भरत सेना तथा परिवारजनों के साथ चित्रकूट में राम से मिलने जाते हैं और पुनः राज्य स्वीकार करने के लिए आग्रह करते हैं, किन्तु जब राम उनकी प्रार्थना अस्वीकार कर देते हैं और पिता के वचन के अनुसार अयोध्या जाकर राज शासन करने के लिए कहते हैं तब भरत अयोध्या लौट आते हैं। इस प्रसंग में दुर्दशा से ग्रस्त अयोध्या का वर्णन आदिकवि ने बहुत ही मार्मिक ढ़ग से कई उपमाओं के संगुम्फन द्वारा किया है। भरत देखते हैं कि अयोध्या कृष्णपक्ष की काली रात के समान है, बिडाल और उलूक जैसे प्राणी विचर रहे हैं, राहु द्वारा अपने पति चन्द्र के ग्रस्त कर लिये जाने के कारण पीड़ित रोहिणी की भाँति लग रही है, वह (अयोध्या) उस गिरिनदी के समान कृश हो गयी है, जिसका जल कुछ गरम और गंदला हो गया है, जिसके पक्षी घर्म के ताप में पड़ गये हों और मीन, मत्स्य

और ग्राह और गहरे चले गये हों, उस सेना के समान है, महासमर में जिसके कवच नष्ट हो गये हों, जिसके हाथी, घोड़े और रथ छिन्न-भिन्न हो गये हों। इसी प्रकार सांड़ से अलग कर दी गयी, घास छोड़ कर आर्त हो गोष्ठ में पड़ी गाय की भाँति, उत्तम कोटि की मणियों से विरहित मुक्तावली की भाँति, पुण्य के क्षीण हो जाने पर प्रभा से रहित आकाश से गिरी तारा की भाँति, दावाग्नि से जली हुई मलिन वनलता की भाँति, जिसके चन्द्र और तारे छिप गये हों तथा मेघों से घिर गयी हो ऐसी द्यौ (आकाश) की भाँति, असंस्कृत पान-भूमि की भाँति तथा जिस पर अच्छे घुड़सवार ने सवारी की हो और जिसे शत्रुसेना ने मार गिराया हो ऐसी बडवा (घोड़ी) की भाँति उस अयोध्या को देखा (२.११४.२-१७)। अयोध्या का इन विविध उपमानों द्वारा जो चित्र खींचा गया वह तत्कालीन परिस्थिति, जो महाराज दशरथ के दिवंगत होने तथा राम के लक्ष्मण और सीता के साथ वनवास पर चले जाने से उत्पन्न हुई थी, को बहुत दूर तक रूपायित करने वाला है

सीता जब लंका में रावण द्वारा हर लायी गयीं और जब रावण उन्हें देखने के लिए पहुँचता है तब वह उसे कैसी लगती हैं–जैसे कोई नाव समुद्र में वायु के वेग से आक्रान्त हो डूब रही हो, कोई मृगी मृगयूथ से भटक गयी हो और जिसे कुत्तों ने घेर लिया हो (अरण्य.५५.४)।

इन दो उपमाओं से आदिकवि ने यहाँ यह सम्भवतः व्यञ्जित करना चाहा है कि इस दयनीय स्थिति में सीता को देखकर भी क्रूर तथा कामान्ध रावण का हृदय द्रवित नहीं हुआ। इस प्रकार यहाँ रावण की क्रूरता का आधिक्य व्यञ्जित हुआ है।

अयोध्याकाण्ड के बाद उपमाओं के संगुम्फन की दृष्टि से सुन्दरकाण्ड विशेष आकलनीय बन पड़ा है। हनुमान् समुद्र के बीच लंका के लिए छलांग लगाने वाले हैं, आदि-कवि की कल्पना भी उनके साथ ही उड़ान भरने के लिए उद्यत हो; क्योंकि हनुमान् उन्हें कभी गोवृषभ की भाँति, प्रवृद्ध केसरी की भाँति, ह्रद में नाग की भाँति तथा पर्वकालों में समुद्र की भाँति, मदमत्त द्विप की भाँति प्रतीत होते हैं।

चरणों को अच्छी तरह जमा कर हनुमान् अपने साथी वानरों से कहते हैं–

**यथा राघवनिर्मुक्तश्शरः श्वसनविक्रमः।**
**गच्छेत् तद्वद् गमिष्यामि लंकां रावणपालिताम्।।** [५.३७.३८]

ठीक इसी का अनुवाद करते हुए गोस्वामी तुलसीदास ने रामचरितमानस के सुन्दरकाण्ड में लिखा–"जिमि अमोघ रघुपतिकर बाना। एही भांति चलेउ हनुमाना।" यहाँ राम के बाण की उपमा हनुमान् से देते हुए उसके (राम के बाण) अमोघत्व की जो बात आदिकवि ने व्यञ्जित रखी उसे गोस्वामी जी ने अभिहित कर दिया है।

उपमाओं के प्रयोग में जितनी अधिक मात्रा में चित्रमयता आदिकवि में मिलती है

उतनी शायद ही अब तक के किसी रचनाकार में मिलती हो, समुद्र के ऊपर आकाश में चल रहे हनुमान् कभी बादलों में छिप जाते और कभी बाहर आ जाते हैं इस प्रकार चन्द्रमा के समान दिखायी देते हैं।

**प्रविशन्नभ्रजालानि निष्पतंश्च पुनः पुनः।**
**प्रच्छन्नश्च प्रकाशश्च चन्द्रमा इव लक्ष्यते।। [५.१.८०]**

और शंख की सी कान्ति और दूध और मृणाल के से वर्ण वाले आकाश में उदित होते तथा प्रकाशित होते चन्द्रमा को हनुमान् ने सरोवर में तैर रहे हंस की भाँति देखा–

**शङ्खप्रभं क्षीरमृणालवर्णमुद्गच्छमानं व्यवभासमानम्।**
**ददर्श चन्द्रं स कपिप्रवीरः पोप्लूयमानं सरसीव हंसम्।। [५.२.५८]**

यहाँ आदिकवि की शब्दचित्रकार-दृष्टि और भी उभर कर स्पष्ट हो जाती है। 'पोप्लूयमान' के प्रयोग के पीछे हंस के पंख की फड़फड़ाहट की हल्की सी ध्वनि भी जैसे मानो कर्णकुहर में प्रवेश करती सी अनुभूत होने लगती है। कहने की आवश्यकता नहीं कि अश्वघोष जैसे कवि ने इसी वाल्मीकीय उपमा को ध्यान में रखकर लिखा–........ "तरस्तरङ्गैरिव राजहंसः" कालिदास वाली राजहंसी की उपमा भी इसके कुछ निकटवर्ती या प्रभावित सी लगती है, हालांकि वहाँ चन्द्र का उपमेय नहीं है–"समीरणोत्थेव तरङ्गलेखा पद्मान्तरं मानसराजहंसीम्"। (रघु. ६.२६)

सुन्दरकाण्ड के पञ्चम सर्ग का सात पद्यों में प्रस्तुत चन्द्रोदय वर्णन, जैसा कि हम इस सम्बन्ध में पहले भी निर्देश कर चुके हैं, आदिकवि की चित्रग्राहिणी प्रतिभा का सर्वोत्कृष्ट वर्णन कहा जा सकता है, जिसमें उपमाओं के संगुम्फन के साथ अन्त्यानुप्रास के कारण चार चाँद लग गया है। इस प्रकरण के ये और दो पद्य यहाँ उद्धरणीय हैं–

**स्थितः ककुद्मानिव तीक्ष्णशृङ्गो महाचलः श्वेत इवोध्वशृङ्गः।**
**हस्तीव जाम्बूनद्बद्धशृङ्गो विभाति चन्द्रः परिपूर्णशृङ्गः ।। [५.५]**

तीखी सींगों वाले खड़े वृषभ की भाँति, ऊँचे शिखर वाले श्वेत महापर्वत (हिमालय) की भाँति, सुवर्णजटित दांतों वाले हाथी की भाँति परिपूर्ण चन्द्रमा शोभित हो रहा था।

**शिलातलं प्राप्य यथा मृगेन्द्रो महारणं प्राप्य यथा गजेन्द्रः।**
**राज्यं समासाद्य यथा नरेन्द्रस्तथा प्रकाशो विरराज चन्द्रः।। (५.५.७)**

शिलातल को पाकर (बैठे) सिंह की भाँति, समरभूमि में पहुंच कर गजराज की भाँति और राज्य को पाकर राजा की भाँति चन्द्र शोभित हो रहा था।

इनके अतिरिक्त इसी सर्ग में कुछ और भी उपमा-गर्भित पद्य हैं, जिन्हें आदिकवि की विलक्षण प्रतिभा का उत्तम प्रयोग कहा जा सकता है, जैसे, हनुमान् द्वारा कल्पित सीता को लेकर निर्मित इस पद्य में–

**अव्यक्तरेखामिव चन्द्रलेखां पांसुप्रदिग्धमिव हेमरेखाम्।**
**क्षतप्ररूढामिव वर्णरेखां वायुप्रभुग्नामिव मेघरेखाम्।। [५.५.२६]**

जो (सीता) मेघ से आच्छादित होने से अव्यक्त रेखावाली चन्द्ररेखा की भाँति, और वायु द्वारा उड़ायी मेघरेखा की भाँति होंगी। वाल्मीकि की उपमाओं के सम्बन्ध में इस चर्चा को और अधिक न बढ़ा कर, आलोचकवर्ग को सर्वाधिक आकृष्ट करने वाली कुछ मालोपमाओं को हम यहाँ उद्धृत करना चाहेंगे, सुन्दरकाण्ड में यह वह प्रसंग है जब अशोकवाटिका में हनुमान् की दृष्टि एक ऐसी नारी पर पड़ती है जो मलिन वस्त्रधारण किये हुए है तथा जो राक्षसियों से घिरी बैठी है, उपवास के कारण कृश तथा दीन दिखायी पड़ती है और बारबार सिसक रही है। वह शुक्लपक्ष के आरम्भ में निर्मल चन्द्ररेखा सी, धुयें से ढ़की अग्निशिखा सी, कमलों से रहित सपङ्क पुष्करिणी सी, मङ्गलग्रह से आक्रान्त रोहिणी सी, अपने झुंड से बिछुड़ी और कुत्तों से घिरी मृगी-सी तथा कालीनागिन सी कटि के नीचे तक लटकी हुई एक मात्र काली वेणी वाली वह (स्त्री) बादलों के हट जाने पर वनराजि से घिरी पृथ्वी के समान थी (५.१५.१९-२५)

तब हनुमान् को लग गया कि हो न हो यह सीता है। इस प्रसंग पर, जो (प्रसंग) मेरे विचार में सम्पूर्ण रामायण का सबसे मार्मिक स्थल कहा जा सकता है, आदिकवि ने मूर्त (सीता) की अमूर्त पदार्थो से तुलना करके और भी प्रभावोत्सपादक बना दिया है। आचार्य पं. बलदेव उपाध्याय का कहना है- "अशोकवाटिका के एकान्त में बैठी हुई दयनीय सीता के चित्रण में वाल्मीकि ने उपमाओं का एक भव्य व्यूह खड़ा कर दिया है, जो साहित्य-संसार में एकदम अछूती, नवीन तथा चमत्कारिणी है।" (संस्कृत साहित्य का इतिहास पृ.३५)

आदिकवि लिखते हैं-

**तां स्मृतीमिव संदिग्धामृद्धिं निपतितामिव।**
**विहतामिव च श्रद्धामाशां प्रतिहतामिव।।**
**सोपसर्गां यथा सिद्धिं बुद्धिं सकलुषामिव।**
**अभूतेनापवादेन कीर्तिं निपतितामिव।। [५.१५.३३-३४]**

वे (सीता) सन्दिगृध समृति-सी, गिरि हुई ऋद्धि-सी, विहत श्रद्धा सी, प्रतिहत आशा सी, विघ्नित सिद्धि सी, कलुषित बुद्धि सी और मिथ्या कलंक से भ्रष्ट हुई कीर्ति के समान लग रही थी।

भावना की इतनी गहराई में उतर कर ये उपमाएँ प्रस्तुत हुई हैं कि सीता का दैन्य और भी प्रभावमय होकर सहृदय को अभिभूत कर देने की क्षमता से सम्पन्न प्रतीत होता है। इसी प्रकार की मार्मिक उपमाएँ रावण के द्वारा देखी जा रही सीता को लेकर संगुम्फित हुई हैं-

**सन्नामिव महाकीर्तिं श्रद्धामिव विमानिताम्।**
**प्रज्ञामिव परिक्षीणामाशां प्रतिहतामिव।।**
**आयतीमिव विध्वस्तामाज्ञां प्रतिहतामिव।**
**दीप्तामिव दिशं काले पूजामपहतामिव।।**
**पौर्णमासीमिव निशां तमोग्रस्तेन्दुमण्डलाम्।**
**पद्मिनीमिव विध्वस्तां हतशूरां चमूमिव।।**
**प्रभामिव तपोध्वस्तामुपक्षीणामिवापगाम्।**
**वेदीमिव परामृष्टां शान्तामग्निशिखामिव।। [५.१६.११-१४]**

इन उपमाओं में कुछ मूर्त उपमान भी जुड़ गये हैं, इस कारण इनके तेवर में कुछ शैथिल्य सा आ गया प्रतीत होता है, किन्तु इसी प्रकरण में जहाँ छटपटाती और आविष्टनागराज की वधू (नागिन) सी, धूमकेतु ग्रह से गस्त रोहिणी सी, हाथी की सूड़ से मथित पद्मिनी (पुष्करिणी) सी नहरों से जिसका जल निकाल दिया गया हो ऐसी नदी सी, कृष्णपक्ष की रात्रि सी, तुरंत की उखाड़ी गयी मृणाली सी, जिसे यूथपति से अलग करके खम्भे में बांध दिया गया हो, लंबी सांस ले रही ऐसी गजराज की वधू सी वर्णित सीता (५.१६.१८) कुछ और ही व्यथित और अभिभूत कर जाती हैं। यहाँ, एक ओर पुष्पिताग्रा छन्द में लिखित आदिकवि का उपमागर्भित यह पद्य उद्धरणीय है-

**हिमहतनलिनीव नष्टशोभा व्यसनपरम्परया निपीड्यमाना।**
**सहचररहितेव चक्रवाकी जनकसुता कृपणां दशां प्रपन्ना।। (५.१६.३०)**

अर्थात् तुषारपात से नष्ट नलिनी की भाँति जिसकी शोभा नष्ट हो चुकी है, जो लगातार दुःखों के कारण निचुड़ गयी है और जो अपने सहचर से बिछुड़ी चकई की भाँति है ऐसी जनक की पुत्री दीन दशा को प्राप्त हो चुकी है।

उपमा के अतिरिक्त अन्य सादृश्यमूलक अलंकारों में रामायण में अनन्वय, रूपक, उत्प्रेक्षा,निदर्शना आदि के उदाहरण प्राप्त होते हैं, जैसे, जहाँ एक ही वस्तु को उपमान तथा उपमेय रूप से इस कारण कही जाय कि कोई उसका दूसरा उपमान न मिलता हो, वहाँ अनन्वय अलंकार होता है, इसका एकमात्र संस्कृत साहित्य का प्रसिद्धतम उदाहरण आदिकवि की लेखनी से ही निर्गत हुआ है-

**गगनं गगनाकारं सागरः सागरोपमः।**
**रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव (युद्ध. १०७.५१)**

रामायण में रूपक-अलंकार के उदाहरणों की भी कमी नहीं हैं। रूपक में उपमान और उपमेय, दोनों अभिन्न रूप में प्रस्तुत किये जाते हैं, जब कि उपमा में दोनों की स्थिति भिन्न होती है। जैसे शोक को कभी अग्नि से अभिन्न रूप में तो कभी सागर से अभिन्न

रूप में प्रस्तुत किया गया है। अयोध्याकाण्ड में कौसल्या से दशरथ अपने को शोक के समुद्र में निमग्न रूप में बताते हैं, जो साङ्गरूपक का अच्छा उदाहरण है-

रामशोकमहावेगः सीताविरहपारगः।
श्वसितोर्मिमहावर्तो बाष्पवेगजलाविलः।।
बाहुविक्षेपमीनोऽसौ विक्रन्दितमहास्वनः।
प्रकीर्णकेशशैवालः कैकेयीवडवामुखः।।
ममाश्रुवेगप्रभवः कुब्जावाक्यमहाग्रहः।
वरवेलो नृशंसाया रामप्रव्राजनायतः।।
यस्मिन् बत निमग्नोऽहं कौसल्ये राघवं विना।
दुस्तरो जीवता देवि मयाऽयं शोकसागरः।। (५६.२६-३२)

उस शोक के सागर का राम का शोक महावेग है, सीता का विरह उसका दूसरा पार है, लंबी सांसे उसकी लहरें तथा भवरियाँ हैं, आंसुओं का वेग ही उसका मलिन जल है, हाथों का फेंकना (विक्षेप) ही उसका मीन है, क्रन्दन ही उसकी गर्जना है, बिखरे केश ही उसके शैवाल हैं, कैकेयी वडवानल, कुब्जा, (मन्थरा) के वाक्य ही बड़े ग्राह हैं.......।

अरण्यकाण्ड में, मारीच द्वारा रावण को राम से सावधान करने और वैर न मोल लेने के लिए सुझाव के प्रसंग में बड़े सुन्दर ढंग से राम को गन्धहस्ती, सिंह और पातालमुख से अभिन्न रूप में प्रस्तुत किया गया है (३१.४६-४८) सुन्दरकाण्ड में सीता ने राम को सूर्य (दिवाकर) से अभिन्न बताते हुए हनुमान् से कहा कि शरसमूह की किरणों वाले रामरूपी सूर्य शत्रुराक्षसरूपी जल को सुखा डालेंगे (३७.१८)। इसी काण्ड में हनुमान् द्वारा आकाशरूपी समुद्र को पार करने का साङ्ग रूपकमय सुन्दर वर्णन है।

आप्लुत्य च महावेगः पक्षवानिव पर्वतः।
भुजङ्गयक्षगन्धर्वप्रबुद्धकमलोत्पलम्।।
सचन्द्रकुमुदं रम्यं सार्ककारण्डवं शुभम्।
तिष्यश्रवणकादम्बमभ्रशैवलशाद्वलम्।।
पुनर्वसुमहामीनं लोहिताङ्गमहाग्रहम्।
ऐरावतमहाद्वीपं स्वातीहंसविलासितम्।।
वातसंघातजालोर्मिचन्द्रांशुशिशिराम्बुमत्।
हनुमानपरिश्रान्तः पुप्लुवे गगनार्णवम्।। (सुन्दर ०५७.१-४)

उस आकाशरूपी समुद्र में नाग, यक्ष और गन्धर्व खिले हुए कमल और उत्पल थे, चन्द्र, कुमुद और सूर्य जलकुक्कुट थे, पुष्य और श्रवण नक्षत्र कलहंस तथा बादल सेवार और घास थे, पुनर्वसु विशाल मत्स्य और मंगल भारी ग्राह थे, ऐरावत हाथी महाद्वीप था,

वह आकाशरूपी समुद्र स्वाती के हंस के विलास से युक्त था, वायुसमूहरूप तरङ्गों और चन्द्रकिरणरूप शीतलजल सम्पन्न था।

यहाँ जो जिस आकृति का है उसके अनुरूप ही रूपक की कल्पना की गयी है, जैसे लालवर्णवाले मंगल को महाग्राह बताया गया है। इससे रचनाकार की सहज सूक्ष्म दृष्टि लक्षित की जा सकती है।

युद्धकाण्ड में रावण को विभीषण ने राम के पास सीता को लौटा देने का सुझाव देते हुए सीता को एक महासर्प कहा है, जो उसके (रावण) गले में डाल दिया गया है, चिन्ता ही उसका विष है, सुस्मित ही दंष्ट्रा है, प्रत्येक हाथ की पांच अंगुलियाँ ही उसके पांच सिर हैं। (१४.२)। एक स्थल पर रावण अपने बल की डींग हांकते हुए अपनी चाप-वीणा की चर्चा करता है (२४.४२-४३) और राम द्वारा रावण के मारे जाने पर विलाप करते हुए विभीषण के मुख से रूपकों का प्रयोग बन पड़ा है–धैर्य ही जिसके पत्ते थे, हठ ही फूल था तथा जो तपस्या के बल और शौर्य मूल (जड़) वाला था, ऐसा रण में विशाल राक्षसराज (रावण) रूपी वृक्ष राघव (राम) के वायु से सम्मर्दित होकर पड़ा हुआ है, तेज ही जिसके दांत थे, कुल (वंश) ही जिसका पृष्ठभाग था जो क्रोध के पैर आदि तथा प्रसाद के शुण्डदण्ड वाला था, इक्ष्वाकुवंशी सिंह (राम) द्वारा जिसका शरीर विदीर्ण कर दिया गया वह रावणरूपी गन्धहस्ती पृथ्वी पर सोया पड़ा है, पराक्रम और उत्साह की बढ़ी हुई ज्वाला वाला, निःश्वास का धूमवाला, अपने बल का प्रताप वाला, युद्धभूमि में राक्षस (रावण) का अग्नि राम के मेघ से बुझा दिया गया है, तथा राक्षस सैनिक जिसकी पूँछ, ककुद और सींग थे, चपलतारूप कर्ण और चक्षुवाला राक्षस (रावण) रूपी सांड़ रामरूप व्याघ्र से मारा जाकर नष्ट हो गया। (१०६.६-१२)

रामायण में उत्प्रेक्षाओं का प्रयोग भी कुछ कम सुन्दर नहीं बन पड़ा है। मेरे विचार में कवि की कल्पना उत्प्रेक्षाओं के माध्यम से जितनी उड़ान भरती है। उतनी दूसरे अलंकारों में नहीं, क्योकि कवि को इसमें अनन्त सम्भावनाओं का उन्मुक्त आकाश मिल जाता है। विशेष रूप में सुन्दरकाण्ड में उत्प्रेक्षाओं का प्रयोग आकलनीय है– हनुमान् लंका को जला कर लौटते समय अरिष्ट पर्वत पर चढ़ जाते हैं। उस पर्वत के शिखरों पर मेघ इस प्रकार लटके हुए थे, मानो वह चादर (उत्तरीय) से लिपटा हो, सूर्य की किरणें मानो उसे जगा रही थीं। धातुओं के खुले नेत्रों से मानो वह देख रहा था, नदियों की जलराशि की स्वरों से मानो वह वेद-पाठकर रहा था, नाना झरनों के कलनाद से मानो गीत गा रहा था, ऊँचे-ऊँचे देवदारु वृक्षों से वह मानो अपनी भुजायें उठाये हुए था, जल-प्रपातों की गम्भीर ध्वनि से शोर मचाता सा लग रहा था, सरकंडो के नीले वनों से कांपता सा लग रहा था, मधुर आवाज करते वेणुओं के कारण मानो वह बांसुरी वादन कर रहा था, सर्पों की फुफकार से मानो लंबी सांस खींचता लग रहा था, मेघ जैसे अपने पूर्ववर्ती पर्वतों से मानो विचरण करता सा लग रहा था, मेघमाला से युक्त शिखरों के कारण जंभाई लेता सा लग रहा था। (५६.२६-३३)।

दो असम्बद्ध वस्तुओं का सम्बन्ध जब उपमा का परिकल्पक होता है तब निदर्शना (अलंकार) होती है। कैकेयी दशरथ से कहती है, "महाराज आप पहले मैं 'दूँगा' ऐसी प्रतिज्ञा करके अब उसके निवारण के लिए प्रयास कर रहे हैं, आप पानी निकल जाने पर सेतु को बांधना चाहते हैं", अर्थात् प्रतिज्ञा करके उससे मुकरने की बात कुछ वैसी है जैसे पानी के निकल जाने पर सेतुबन्ध का प्रयास।

**अतिसृज्य ददानीति वरं मम विशाम्पतिः।**
**स निरर्थं गतजले सेतुं बन्धितुमिच्छति।।** (अयो. १८.२३)

सुमन्त्र के सुझाव पर कि राम के साथ सेना भी जाये। राम कहते हैं कि जब मैंने सब कुछ को त्याग दिया है तब मुझे सेना से क्या मतलब ? जिसने गजराज को दान में दे दिया उसे उसके रस्से के प्रति मोह की क्या आवश्यकता, सब कुछ छोड़कर सेना को साथ लेना गजराज को दान में देकर उसके रस्से के प्रति मोह के समान है। (२.३७.२,३)। अरण्यकाण्ड में खर के समक्ष शूर्पणखा जब अपनी कटी नाक को लेकर जाती है और अपनी दुर्दशा का वर्णन करती है तब उससे खर कहता है-

**कः कृष्णसर्पमासीनमाशीविषमनागसम्।**
**तुदत्यभिसमापन्नमङ्गुल्यग्रेण लीलया।।**
**कालपाशं समासज्य कण्ठे मोहान्न बुध्यते।**
**यस्त्वामद्य समासाद्य पीतवान् विषमुत्तमम्।।** ( ३.१९.३.४)

कौन है जो बैठे निरपराध विषैले कृष्णसर्प को उंगलियों के अग्रभाग से पीडित कर रहा है। जिसने तुम पर आक्रमण करके अपने गले में काल का फंदा डालकर मोहवश नहीं समझता कि उसने विषपान कर लिया है।

ये भी पद्य प्रसङ्गानुसार, शूर्पणखा के साथ उस प्रकार के अपमानजनक बर्ताव और कृष्णसर्प को उंगलियों से पीड़ित करने तथा काल का फंदा गले में डाल कर विषपान कर लेने के व्यवहारों को एक जैसा परिकल्पित कराते हैं।

इस प्रकार अनेक और उदाहरण इस अलंकार के प्रस्तुत किये जा सकते हैं, किन्तु विस्तार के भय से कुछ अन्य अलंकारों की संक्षिप्त चर्चा ही की जाती है-

विशेषणों के सभिप्राय होने पर परिकर नाम का अलंकार होता है। सुन्दरकाण्ड में सीता के सौन्दर्य के प्रति आकृष्ट रावण सीता से कहता है-

**चारुस्मिते चारुदति चारुनेत्रे विलासिनि।**
**मनोहरसि मे भीरु सुपर्णः पन्नगं यथा।।** [२०.२९]

हे सुन्दर स्मित वाली, सुन्दर दांतों वाली, सुन्दर नेत्रों वाली विलासिनी, जैसे गरुड पन्नग का हरण कर लेते हैं उसी प्रकार तू मेरे मन को हर रही है। यहाँ सीता के लिए

सभी विशेषण साभिप्राय बन पड़े हैं, क्योंकि रावण का मन उसी कारण हर लिया गया है। इसमें उपमा के संगुफन से चमत्कार और भी बढ़ गया है।

सामान्य का विशेष से अथवा विशेष का सामान्य से समर्थन आदि की स्थिति में अर्थान्तरन्यास अलंकार होता है। अरण्यकाण्ड में जब रावण ने मारीच के पास पहुँचकर उसकी सहायता से सीता को हर लाने का प्रस्ताव किया और मारीच ने इसके दुष्परिणाम की बात कही तब रावण ने कुछ भी नहीं सुना, इस पर मारीच ने कहा–

**निवार्यमाणस्तु मया हितैषिणा न मृष्यते वाक्यमिदं निशाचर।**
**परेतकल्पा हि गतायुषो नरा हितं न गृह्णन्ति सुहृद्भिरीरितम्।।**
**(३.४१.२०)**

हे निशाचर। मुझ हितैषी की बात तुझे सहन नहीं होती, जिनकी आयु पूरी हो जाती है वे अपने मित्रों की हितकर बातों को नहीं सुनते। यहाँ सामान्य से विशेष का समर्थन किया गया है।

श्लेषपूर्ण विशेषणों के कारण प्रस्तुत अर्थ के प्रतिपादक वाक्य से अप्रस्तुत अर्थ का जो अभिधान है उसे समासोक्ति कहते हैं, जैसे–

**चञ्चच्चन्द्रकरस्पर्शहर्षोन्मीलिततारका।**
**अहो रागवती सन्ध्या जहाति स्वयमम्बरम्।। (४.३०.४५)**

अहो ! स्फुरित हो रहे चन्द्र की किरणों के स्पर्श से जिसके तारे प्रकाशित हो रहे हैं ऐसी राग (लाली) से युक्त सन्ध्या स्वयं अम्बर (आकाश) को छोड़ रही है।

यहाँ राम द्वारा शरत् ऋतु का वर्णन किया जा रहा है। सन्ध्या के लिए प्रयुक्त विशेषणों में राग, कर, तारक और अम्बर शब्द क्रमशः श्लेष से प्रेम, हाथ, आँखों के तारे और वस्त्र के अर्थों को प्रकट करने के कारण सन्ध्या और चन्द्र के बीच नायिका तथा नायक के व्यवहार को व्यञ्जित किया गया है, अतः यह समासोक्ति का एक सुन्दर उदाहरण है।

हेतु की उपस्थिति में कार्य के उत्पन्न न होने का कथन विशेषोक्ति अलंकार होता है–जैसे अनार्या कैकेयी के अप्रिय दारुण वचन सुनकर राम के मन में व्यथा नहीं है–

**तदप्रियमनार्याया वचनं दारुणोदयम्।**
**श्रुत्वा गतव्यथो रामः कैकेयीं वाक्यमब्रवीत्।। (अयो. १९.१९)**

और, जब बिना कारण के कार्य की उत्पत्ति का कथन होता है तब विभावना अलंकार होता है। जैसे अयोध्याकाण्ड में चित्रकूट में मिलने पर सीता को वनवास का कष्ट भोगती देखकर माता कौसल्या का कथन है–

**वैदेहराजन्यसुता स्नुषा दशरथस्य च।**
**रामपत्नी कथं दुःखं सम्प्राप्ता विजने वने।। [२.१.४.२४]**

विदेहराजजनक की पुत्री, महाराज दशरथ की पुत्रवधू और राम की भार्या (सीता) इस वन में कैसे कष्ट झेल रही हैं। जनक की पुत्री, दशरथ की पुत्रवधू और राम की पत्नी होने का अर्थ है कि किसी प्रकार का कष्ट का पात्र न होना, फिर भी सीता कष्ट का पात्र हो रही है, इस प्रकार यहाँ कारण के अभाव में कार्य के उत्पन्न होने की बात कही गयी है, अतः यहाँ विभावना (अलंकार) है।

किसी के स्वभावसिद्ध धर्म का वर्णन स्वभावोक्ति अलंकार का विषय होता है। सुन्दरकांण्ड में हनुमान् ने रावण के भवन में सोयी हुई मन्दोदरी (रावण की पट्टमहिषी) को देखा तब एक क्षण के लिए उनके मन में उसमें सीता का भ्रम हो गया। इतना होते ही, फिर क्या कहना, कपियों की जैसी प्रकृति होती है, उसके अनुरूप अपनी पूँछ पटकने और चूमने लगे, आनन्दित होने, खेलने और गाने लगे तथा इधर-उधर आने-जाने लगे, कभी खंभे पर चढ़ जाते तो कभी पृथ्वी पर कूद पड़ते।

**आस्फोटयामास चुचुम्ब पुच्छं ननन्द चिक्रीड जगौ जगाम।**
**स्तम्भानरोहन्निपपात भूमौ निदर्शयन् स्वां प्रकृतिं कपीनाम्।।** (५.१०.५४)

इस प्रकार हम देखते हैं कि आदिकवि घटनाओं को मात्र प्रस्तुत न करके उनके प्रस्तुतीकरण के सुन्दर प्रकारों की ओर भी समुचित ध्यान देते हैं। अलंकारों के प्रयोगों में उन्होंने औचित्य का बहुत कुछ ध्यान रखा है और साथ ही अपनी सुकोमल तथा सौन्दर्य से सम्पन्न रचना को अनावश्यक अलङ्कारों के बोझ से बोझिल भी नहीं किया है।

## (८) वाल्मीकि की भावसृष्टि

रामायण के महासागर में भावों की लहरें आद्योपान्त उठती अनुभवगोचर होती रहती हैं। कभी-कभी एक ही साथ परस्पर विरोधी भाव अद्भुत रूप से सम्मिश्रित होकर आस्वाद को और भी तीव्र कर जाते हैं। निश्चय ही भावों के नियोजन में आदिकवि की दृष्टि गहराई की एक सीमा तक पहुँचती है और परिस्थितियों में आकस्मिक मोड़ उत्पन्न करके मन को एक गहरी मानवीय संवेदना से ओतप्रोत कर जाती है।

प्राचीन आचार्यों ने रामायण में अङ्गी रस के रूप में करुण को स्वीकार किया है। आचार्य आनन्दवर्धन की ऐसी ही मान्यता है और महाकवि भवभूति का भी कुछ ऐसा ही विचार प्रतीत होता है। निश्चय ही शोक को रामायण के नाना प्रसंगों में अभिव्यक्त होने का अवसर मिला है, इस कारण करुण की वहाँ प्रधानता कोई आश्चर्यजनक नहीं, किन्तु यदि शास्त्रीय आलोचन की अत्यन्त व्याकीर्ण तथा जटिल सीमाओं से कुछ अलग होकर देखा जाय तो वाल्मीकि की भावसृष्टि तथा रसचेतना को अधिक व्यापक स्तर पर अनुभूत

किया जा सकता है। निःसन्देह सहज अन्तर्दृष्टि से सम्पन्न आदिकवि ने किसी शास्त्रीय मर्यादा के निर्वाह के लिए भावों को अपनी महीयसी रचना में अनुस्यूत करने का प्रयास नहीं किया है, प्रत्युत यहाँ जो कुछ होता है वह बड़ी सहजता से घटित हो जाता है, जिससे सामान्यतः एक सहृदय पाठक भावविभोर हो उठता है। यह एक 'सिद्धरस' कवि की विलक्षण लेखनी का चमत्कार ही कहा जा सकता है। आदिकवि की इस अभूतपूर्व सफलता के पीछे मानव-मन की उनकी गहरी पहिचान भी एक कारण हो सकती है।

अयोध्याकाण्ड के आरम्भ में महाराज दशरथ के मन का, अपने बड़े पुत्र राम के प्रति उत्कट प्रेम राम को युवराज का पद देने में अपनी कृतार्थता अनुभव करता है, फिर भी "अतिस्नेहः पापदर्शी" के नियम से, उनके मन की आशंका भरत के अयोध्या से बाहर, अपने मातृकुल में होने से कुछ दब जाती है, किन्तु मन्थरा की आकस्मिक प्रेरणा से कैकेयी के वरदान के रूप में एक विरोधी स्थिति सामने आती है। तब उनका वह अतिशय पुत्र-प्रेम, एक आघात मात्र से उन्हें शोक से अभिभूत कर देता है। उनके मन का शोक तब संवेदनीय होता है जब राम उनके सामने उपस्थित किये जाते हैं, उस समय उनके मुख से, केवल 'राम' शब्द निकलता है और इसके बाद कुछ भी वे कह नहीं पाते हैं, उनकी आंखें, आंसुओं से भर जाती हैं, फिर वे राम की ओर न देख पाते हैं और न ही कुछ बोल पाते हैं–

**रामेत्युक्त्वा तु वचनं बाष्पपर्याकुलेक्षणः।**
**शशाक नृपतिर्दीनो नेक्षितुं नापभाषितुम्।। [२.१८.३]**

दशरथ की स्थिति का जो आदिकवि ने आगे के दो श्लोकों में, दो तीन उपमाओं को देते हुए वर्णन कर दिया है वह एक ओर कवि की उस गम्भीर भावभूमि को प्रस्तुत करने की अद्‌भुत क्षमता का तो प्रमाण है ही, साथ ही भावक के मन को भी उस भाव के संवेदन से अभिभूत कर देने वाला है। और इतना ही नहीं, जब कैकेयी राम के समक्ष महाराज दशरथ के मन्तव्य को बहुत ही निर्मम होकर प्रस्तुत करती है तब वह शोक का भाव तीव्रतर रूप में अनुभूत हो उठता है। इसी स्थिति को उभरने के लिए तीव्रतम रूप तब मिलता है जब राम सीता और लक्ष्मण के साथ वन में जाने के लिये तैयार होकर पिता के समक्ष उनसे आशीर्वाद लेने के लिए पुनः प्रस्तुत होते हैं और महाराज दशरथ उन्हें देखते ही वेग से उनकी ओर दौड़ते हैं, किन्तु उन तक न पहुँच कर पृथ्वी पर गिर कर मूर्छित हो जाते हैं। वह समय कुछ ऐसा प्रस्तुत हुआ कि केवल अन्तःपुर की हजारों स्त्रियाँ "हा राम हा राम" कह कर नहीं रो पड़ती हैं, रामायण का सहृदय भावुक पाठक भी शोक के भाव में निमग्न हो जाता है और वह स्थिति तो अत्यन्त ही मार्मिक हो जाती है, जब कैकेयी तीनों के लिए चीर-वसन लाकर 'पहनो' कह कर प्रस्तुत करती है। राम और लक्ष्मण तो उन वस्त्रों को धारण कर लेते हैं। किन्तु आजीवन कौशेय वसन धारण करने की अभ्यस्त सुकुमारी सीता जब उन्हें देखती हैं तब उस प्रकार कांप उठती हैं जैसे मृगी बिछे जाल को

देखकर। उनकी आंखे भर जाती हैं। पति से कहती हैं, "मुनिलोग कैसे चीर बांधते है" और धारण करते हुए बार-बार भूल कर बैठती हैं। अपनी अकुशलता के कारण लज्जित वह एक वल्कल गले में डाल लेती हैं और दूसरी हाथ में लेकर चुपचाप खड़ी रहती हैं। तब राम शीघ्र पहुँच कर कौशेय वस्त्र के ऊपर बांधने लगते हैं। यह दृश्य देखकर अन्तःपुर की नारियों से नहीं रहा जाता है और वे रो पड़ती हैं। यह सम्पूर्ण दृश्य वन-गमन को कितनी दूर तक मार्मिक तथा शोक से परिपूर्ण कर जाता है, उसका केवल एक सहृदय का हृदय ही प्रमाण हो सकता है।

यह शोक नाना प्रकरणों में उद्दीप्त होता है और प्रश्रय पाता रहता है। सीता के हरण के पश्चात् राम का उनके विरह में व्याकुल होना और,"वाहि वात यतः कान्ता तां स्पृष्ट्वा मामपि स्पृश" जैसे वचनों द्वारा अपने सन्देश को जड़ वायु से प्रेषित करने की स्थिति विप्रलम्भ शृङ्गार के सम्पोषण के अनुकूल होती है। ठीक उसी प्रकार हनुमान् के माध्यम से सीता की राम-वियोग-जन्य दयनीय स्थिति का वर्णन कवि के द्वारा अत्यन्त मार्मिक बन पड़ा है।

रामायण में उत्साह को भी बहुत कुछ प्रश्रय मिला है, जिससे वीररस सम्पोषित होकर अनुभूति का गोचर होता है। जहाँ राम का उत्साह शौर्य से सम्पन्न युद्ध वीरों का उत्साह है, वहाँ भरत का त्याग या दान से सम्पन्न है। रावण और इन्द्रजित जैसे पात्रों का उत्साह भी उनके शौर्य से सम्पन्न है, किन्तु उसमें उनकी तामसी चेतना का पूरा आभास मिल जाता है।

हनुमान् का उत्साह तो देखते ही बनता है, समुद्र के तट पर वानरों की सेना पहुँच गयी है। प्रमुख वानर अपनी-अपनी क्षमता व्यक्त कर चुके हैं। तब जाम्बवान् ने एकान्त में मौन से बैठे हनुमान् को प्रेरित किया। पहले तो उनकी उत्पत्ति की कथा सुनायी, उनके शौर्य की प्रशंसा की और कहा–''हे पराक्रमशाली वीर! तुम छलांग लगाने वालों में श्रेष्ठ हो, अपने बल का विस्तार करो। सारी वानरसेना तुम्हारा पराक्रम देखना चाहती है, वानरों में श्रेष्ठ हनुमान्! उठो महासमुद्र को पार कर जाओ, क्योंकि तुम्हारी गति सभी प्राणियों से बढ़ कर है''। फिर क्या पूछना था, हनुमान् ने अपना शरीर विशाल कर दिया, हर्ष के साथ अपनी पूँछ घुमाकर अपने आपमें बल सम्पन्न हो गये। उन्होंने कहा.......''बहुत विस्तार में फैले आकाश में रेखा खींचते हुए से मेरु पर्वत को बिना श्रम के हजारों बार परिक्रमा कर सकता हूँ, बाहुवेग से सागर को विक्षुब्ध करके उसके जल से पर्वतों, नदियों तथा जलाशयों को आप्लावित कर सकता हूँ। यह वरुणालय समुद्र मेरी जांघो और पिंडलियों के वेग से विक्षुब्ध हो जायेगा और उसके बड़े-बड़े ग्राह ऊपर आ जायेंगे, आकाश में उड़ते पक्षियों से सेवित, सर्पों का भोजन करने वाले वैनतेय गरुड़ की मैं हजारों बार परिक्रमा कर सकता हूँ, उदयाचल से चल पड़े प्रज्वलित हो रहे सूर्य तक उनके अस्त होने से पहले पहुँच सकता हूँ और वहाँ से पृथ्वी तक आकर, पृथ्वी पर चरण रखे बिना ही अपने भयंकर वेग से उनके निकट तक जा सकता हूँ। आकाश में रहने वाले सभी ग्रह-रक्षत्रों को पार कर सकता हूँ। मैं चाहूँ तो सागरों को सोख लूँ, पृथ्वी को विदीर्ण कर दूँ, कूद-कूद कर पर्वतों

को चूर कर दूँ,...... हे वानरो। तुम देखोगे, मैं महामेरु के सदृश विशाल होकर अन्तरिक्ष और आकाश को आवृत कर दूँगा, बादलों को छिन्न-भिन्न कर दूँगा......." (४.६७. ११-२२)

उत्साह का ऐसा उदात्त वर्णन आदिकवि की लेखनी से ही सम्भव है। वाल्मीकि ने नाना भावों को अन्य पात्रों के मुख से भी प्रकट किया है, जैसे मारीच राम के शौर्य का वर्णन रावण से करता है।

क्रोध का भाव भी रामायण के नाना प्रसंगों में व्यञ्जित हुआ है। आदिकवि की इस भाव को अभिव्यक्ति देने में सबसे बड़ी यह विशेषता लक्षित की गयी है कि जो पात्र जिस प्रकृति का होता है उसके अनुरूप ही उसका क्रोध भी अभिव्यक्त हुआ है। राम के स्वभाव में प्रायः क्रोध नहीं है, फिर भी उनके क्रोध के विषय में कहा गया है कि क्रोध के पात्र पर प्रहार भी करते हैं (क्रोधे प्रहर्ता च ५.३४.३०) तथा उनका क्रोध और हर्ष दोनों ही अमोघ होते हैं (अमोघक्रोधहर्षश्च २.१.२३)। राम का क्रोध बहुत ही सुन्दर ढंग से अभिव्यक्त हुआ है जब समुद्र के तट पर वानरसेना के सन्तरण के लिए मार्ग देने के लिए कुश का आसन बिछा कर मरण या सागरतरण का निश्चय करके तीन रात राम सागर की उपासना करते हैं और सागर उनके समक्ष स्वतः प्रकट नहीं होता, फिर क्या कहना ? उनकी आंखें लाल हो जाती हैं और समीप में स्थित लक्ष्मण से कहते हैं–

**चापमानय सौमित्रे शरांश्चाशीविषोपमान्।**
**समुद्रं शोषयिष्यामि पद्भ्यां यान्तु प्लवङ्गमाः।। (६.२१.२२)**

अर्थात् हे लक्ष्मण चाप तथा सर्पों जैसे बाण लाओ, समुद्र को सुखा डालूँगा, जिससे कि वानर पैदल पार कर सकें।

राम के इस क्रोध को सात्त्विक क्रोध कहा जा सकता है, क्योंकि इसमें समुद्र पार जाकर रावण जैसे लोकरावण का संहार जैसा महत् उद्देश्य सम्मिलित था। अरण्यकाण्ड में सीताहरण के पश्चात् बहुत खोज करने पर सीता के प्राप्त न होने पर राम का क्रोध लक्ष्मण के प्रति वचन में अभिव्यञ्जित हुआ है, जो आदिकवि के भावव्यञ्जन के समुचित प्रतिमान के अनुरूप है।

किष्किन्धा में सुग्रीव के सफलमनोरथ होने तथा सीता के अन्वेषण का कार्य विस्मृत कर दिये जाने पर रामक्रोध की आदिकवि द्वारा समुचित अभिव्यक्ति, लक्ष्मण के प्रति वचन में की गयी है। लक्ष्मण अवश्य ही एक क्रोधी प्रकृति के पात्र लगते हैं, किन्तु उनका क्रोध राम के लिए होता है। राम के प्रति समर्पित लक्ष्मण को यह सह्य नहीं कि दशरथ उन्हें कैकेयी की बात में आकर वनवास का कष्ट दें। रामायण के अन्य प्रमुख पात्र हनुमान् में क्रोध की जो मात्रा दिखती है वह स्थान और अवसर के अनुसार अधिक और कम (सन्तुलित) है। लङ्का में प्रवेश के अवसर पर उन्होंने लङ्किनी के प्रति बहुत संयत क्रोध

किया है, इसी प्रकार जब रावण के मारे जाने पर सीता के पास भेजे जाते हैं तब सीता को कष्ट पहुँचाने वाली राक्षसियों के प्रति कुपित होकर उन्हें मार-मार कर नष्ट कर डालने के लिए सीता की अनुमति मांगते हैं। आदिकवि ने क्रोध की स्वभावानुसार अभिव्यक्ति जो विभिन्नता के साथ की है उसमें रावण के क्रोध के प्रसङ्गों को भी देखा जा सकता है।

आदिकवि ने हास को भी यथास्थान (किन्तु बहुत कम) अभिव्यक्ति दी है। हास से जुड़े प्रसङ्ग रामायण में मन्थरा और त्रिजटा के प्रसङ्ग के रूप में देखे जा सकते हैं। मन्थरा द्वारा आश्चर्य की बात समझायी जाने पर कैकेयी प्रसन्न होकर उसकी प्रशस्ति में कहती है–"तू हवा के कारण झुकी कमल जैसी है तथा देखने में अच्छी लगती है.... तेरा मुख निर्मल चन्द्र जैसा है" (२.६.४१,४३)। और जब भरत और शत्रुघ्न मातुल के यहाँ से लौट कर आते हैं और सारी दुर्घटना के मूल में मन्थरा की जानकारी शत्रुघ्न को मिलती है तब वहाँ मन्थरा नाना आभरणों से युक्त रज्जुबद्ध वानरी की भाँति उपस्थिति होती है। इस वर्णन में भी आदिकवि ने वानरी की उपमा द्वारा यत्किञ्चित् हास की सृष्टि की है।

## (६) रामायण में प्रधान रस

वैसे तो रामायण में यथावसर, यथास्थान सभी रसों को अभिव्यक्ति मिली है, तथापि शोक स्थायी भाव वाले करुण और उत्साह स्थायी भाव वाले वीररस, दोनों को समुचित प्रधानता मिली है। करुण और वीर दोनों के बीच यदि अभिव्यक्ति के तारतम्य की दृष्टि से कुछ गहरे बैठकर आलोचना की जाय तो करुण का पलड़ा भारी प्रतीत होता है, हालांकि वीररस आपाततः अधिक प्रतीतिगोचर होता है। आचार्य आनन्दवर्धन 'ध्वन्यालोक' के चतुर्थ उद्योत में स्पष्ट रूप से करुण को महत्त्व देते हैं–

"रामायणे हि करुणो रसः स्वयमादिकविना सूत्रितः "शोकः श्लोकत्वमागतः" इत्येवं वादिना, निर्व्यूढश्च स एव सीतात्यन्तवियोगपर्यन्तमेव स्वप्रबन्धानुपरचयता।"

अर्थात् आदिकवि (वाल्मीकि) ने स्वयं करुण रस को "शोकः श्लोकत्वमागतः" इस प्रकार कहते हुए (अङ्गी रस के रूप में) (सूत्रित) (उपनिबद्ध) किया है तथा सीता के अत्यन्त वियोग तक अपने प्रबन्ध की रचना करते हुए उन्होंने उसका (अङ्गीरूप रस का) निर्वाह भी किया है।

रामायण क्रौञ्चवध की घटना से द्रवीभूत वाल्मीकि के करुणार्द्र मन की रचना है, इसलिए उसमें करुण को समधिक प्रश्रय मिलना स्वाभाविक है। एक क्षण के लिए उनका 'शोक' 'श्लोक' होकर उनके मुख से अकस्मात् निकल पड़ा था और उसी पर आधारित रामायण को वस्तुतः उनके उसी शोक का एक 'महाविस्फोट' कहा जाय, तो अत्युक्ति न होगी। इसीलिए कदाचित् रामायण को एक 'सिद्धरस' रचना माना गया है।

आदिकवि उस 'शोक' को अभिव्यक्ति देने में वातावरण की संरचना खूब ही करते हैं। महाराज दशरथ जब सभा में अपने ज्येष्ठ पुत्र राम को सर्वसम्मति से 'युवराज' का

पद देने का निर्णय लेते हैं, किन्तु उनके मन में इस अभीष्ट कार्य में किसी अप्रत्याशित विघ्न के आ जाने की आशंका बनी रहती है। भरत अपने मातुलगृह में हैं, इस कारण यह उन्हें ठीक अवसर लगता है। वैसे भरत की सज्जनता में किसी प्रकार का सन्देह नहीं, फिर भी मनुष्य का ही चित्त है, कहीं बदल जाय, तो असम्भव नहीं। किन्तु दुर्योगवश भरत की माता के कठोर व्यवहार से दशरथ को राम के चौदह वर्षों के लिए बनवास का निर्णय लेना पड़ता है। इस प्रकरण में राम के दुःसह वियोग के घटित होने की स्थिति में दशरथ का हृदय भग्न हो जाता है और ऊपर से कैकेयी का दारुण व्यवहार उसे छलनी कर जाता है। आदिकवि ने इस प्रकरण को अत्यन्त मार्मिक बना कर प्रस्तुत किया है। राम तो पिता के सत्य की रक्षा के लिए वन-गमन के लिए तैयार हो जाते हैं और राम अपने साथ लक्ष्मण और सीता को भी ले जाने के लिए उन दोनों के हठ के कारण बाध्य होते हैं। वे तीनों प्रणाम निवेदन करने के लिए दशरथ के पास पहुँचते हैं। वहाँ दशरथ की आज्ञा से अन्तःपुर की सभी नारियाँ उपस्थिति होती हैं। दशरथ राम को अपनी ओर आते देखकर शीघ्र आर्त होकर उनकी ओर वेग से चल पड़ते हैं, किन्तु उन तक पहुँचने से पहले ही दुःखार्त पृथ्वी पर गिर पड़ते हैं और मूर्च्छित हो जाते हैं। तब राम और लक्ष्मण उनकी ओर दौड़ पड़ते हैं, उन्हें बाहों में समेट कर उठाते हैं, इस कार्य में सीता भी उनकी सहायता करती हैं। तीनो की आंखें भर आती हैं और अन्तःपुर की हजारों उपस्थित नारियाँ "हा हा राम" कह कर चिल्ला उठती हैं। तब राम अपने तथा दोनों, सीता और लक्ष्मण के वन के लिए प्रस्थान की आज्ञा मांगते हैं और शोक के त्याग के लिए निवेदन करते हैं, तब वनगमन की अनुज्ञा की प्रतीक्षा करते हुए किसी प्रकार की व्यग्रता से रहित राम को देखकर दशरथ कहते हैं–"हे राम, मैं कैकेयी के वरदान से मोहित हूँ, मुझे कारागार में डाल कर तुम्हीं अयोध्या के आज शासक बन जाओ।" किन्तु राम पुनः उनसे निवेदन करते हैं कि प्रतिज्ञा पूरी करके पुनः वे आकर उनके चरण ग्रहण करेंगे। तब सत्य के पाश से संयत तथा कैकेयी द्वारा प्रेरित दशरथ कहते हैं–''तुम पुरागमन के लिए प्रस्थान करो। सत्य तथा धर्म पर दृढ़ रहने वाले हो, तुम्हारी बुद्धि को बदलना सम्भव नहीं है, किन्तु फिर भी, बेटा, आज की रात किसी प्रकार प्रस्थान न करो''......... किन्तु राम कहते हैं–......... ''आपका कष्ट दूर हो, आप रोयें नहीं, नदियों का पति दुर्धर्ष समुद्र क्षुब्ध नहीं होता। मैं राज्य नहीं चाहता, न ही सीता को, सुख को, इन सभी इच्छाओं को, न स्वर्ग को तथा जीवन को चाहता हूँ, प्रत्यक्ष आपके सत्य तथा पुण्य की शपथ लेकर कहता हूँ, हे नरश्रेष्ठ, आपको सच्चा सिद्ध करना चाहता हूँ, झूठा नहीं। हे स्वामिन्, क्षण भर भी रुकना मेरे लिए सम्भव नहीं। शोक न करें, इसमें (इस विचार में) परिवर्तन नहीं है। कैकेयी ने कहा, "वन जाओ" मैंने कहा जाता हूँ, इस सत्य का अनुपालन कर रहा हूँ......।" शोक तथा दुःख से दुःखी राजा दशरथ ने पुत्र का आलिङ्गन किया और मूर्च्छित हो गये। कैकेयी को छोड़ वहाँ उपस्थित सभी हा हा करते हुए रो पड़े।

इस प्रसंग में सुमन्त्र को कैकेयी पर बहुत क्रोध आया। उन्होंने बहुत कुछ उससे कह

डाला। आदिकवि शोक और क्रोध के भावों को यहाँ शबलित अभिव्यक्ति देने में बहुत अधिक सफल प्रतीत होते हैं, फिर इसी कारुणिक प्रसंग में एक और दर्दभरा प्रसंग घटित होता है, जो ऊपर-ऊपर से देखने पर हल्का और हंसी उत्पन्न करने वाला लगता है, किन्तु भीतर से देखने वालों तथा अनुभव करने वालों के हृदय को दूर तक विदीर्ण करने वाला सिद्ध होता है। उस समय राम वनवास के अनुकूल चीर-वस्त्र और दो खनित्र, पिटक की इच्छा प्रकट करते हैं तब कैकेयी स्वयं चीर-वस्त्र लाकर "धारण करो" यह कह कर उन्हें देती है। तब सबके समक्ष राम और लक्ष्मण, दोनों ही चीर-वस्त्र धारण करते हैं। कौशेय वसनों को धारण करने वाली सीता अपने परिधान के लिए प्रस्तुत चीर वस्त्रों को देखकर उस प्रकार डर जाती हैं, जैसे मृगी जाल को देखकर डर जाती है। कैकेयी से वे उन वस्त्रों को ले लेती हैं और आर्द्र नेत्रों से पति को देखकर कहती हैं– "वनवासी मुनिजन कैसे चीर-वसन पहना करते हैं"। इस प्रकार वे बार-बार उन्हें धारण करने में गलती कर जाया करती हैं। वह एक चीर को कण्ठ पर रखकर तथा अन्य को हाथ में लिये रुक जाती हैं और अपनी अकुशलता के कारण लज्जित होती हैं। तब राम शीघ्र पहुँच कर सीता के चीरधारण में सहायता करते हैं। यह दृश्य देखकर अन्तःपुर की नारियों से रहा नहीं जाता। वे रो पड़ती हैं और राम से सीता को वन न ले जाने के लिए कहती हैं। इस दृश्य से गुरु वसिष्ठ कुपित होते हैं और कैकेयी से कहते हैं - "यदि राम के साथ सीता वन के लिए प्रस्थान करती हैं तब हम भी तथा सारी अयोध्या नगरी उनके साथ जायेगी। यहाँ तक भरत और शत्रुघ्न भी चीरधारण करके वन में राम के पीछे प्रस्थान करेंगे। तब अकेली, प्रजाओं के अहित में लगी तू पृथ्वी का शासन करेगी। जहाँ राम राजा नहीं वह राष्ट्र नहीं, बल्कि जंगल है, वह राष्ट्र होगा जहाँ राम निवास करेंगे।" यह प्रकरण सिद्धरस आदिकवि के मार्मिक करुण रस को अभिव्यञ्जित करने वाला एक प्रकरण है। इसी प्रकार जब राम रथ पर आरूढ़ होकर प्रस्थान करते हैं, और दशरथ द्वार पर निकल कर सुमन्त्र को ठहरने के लिए (रथ को रोकने के लिए) चिल्लाकर कहते हैं वहाँ राम उन्हें 'चलिए चलिये' यह कहते हैं, यह दृश्य को और भी कारुणिक बना देता है। आदिकवि ऐसे प्रसंग अधिकतर जन-सामान्य के बीच घटित करके उसे और भी व्यापक और उदात्त रूप दे देते हैं, यह उनकी जागरूक काव्य-चेतना का विलक्षण परिचायक माना जा सकता है।

जब सीता का हरण हो जाता है और राम लक्ष्मण के साथ व्याकुल होकर उन्हें खोजते हैं और वृक्षों, आदि से सीता के बारे में पूछते हैं, वहाँ उनकी व्याकुलता कुछ कम कारुणिक स्थिति उत्पन्न नहीं करती। यहाँ आदिकवि ने राम को "शोकपङ्कार्णवाप्लुतः" कहा है। इस प्रसंग का काव्य स्तर पर विभावन करने वाला पाठक क्या कुछ कम करुणार्द्र हो उठता है ? इसी प्रकार अनेक शोकमय विलाप रामायण में प्रसङ्गतः उपस्थित होते हैं।

सुन्दरकाण्ड में हनुमान् ने सीता को जिस रूप में देखा और उनका स्वरूप वर्णन किया उससे सीता 'सम्मूर्त शोक' अभिलक्षित होती हैं। सीता को देखकर हनुमान् की आंखे भर आती हैं और वे विलाप करने लगते हैं, कहते हैं–

**हिमहतनलिनीव नष्टशोभा व्यसनपरम्परया निपीड्यमाना।**
**सहचररहितेव चक्रवाकी जनकसुता कृपणां दशां प्रपन्ना।। [५.१६.३०]**

तुषार से मारी गयी नलिनी की भाँति इनकी शोभा नष्ट हो चुकी है, एक पर एक आने वाले दुःखों से अत्यन्त पीड़ित हैं। इस प्रकार जनक की पुत्री सीता साथी से बिछुड़ी चकई की भाँति दीन दशा को प्राप्त हैं।

समुद्र-सन्तरण के पश्चात् रावण के साथ युद्ध की तैयारी आरम्भ हो चुकी है। सब ओर से आशंका का वातावरण है, कब क्या कुछ घटित हो जाय। राम और सीता एक दूसरे के निकट आ गये हैं, फिर भी दूरी बनी हुई है। सीता को देखने की व्याकुलता प्रतिक्षण बढ़ रही है। यहाँ राम लक्ष्मण को पार्श्व में स्थित देखकर विगलित हो जाते हैं। उनके मुख से निर्गत प्रत्येक शब्द में उनका तीव्र शोक बहुत ही संवेदनीय हो उठा है–

**शोकश्च किल कालेन गच्छता ह्यपगच्छति।**
**मम चापश्यतः कान्तामहन्यहनि वर्धते।। ६.५.४**

सामान्यतः लोगों का शोक समय के बीतने के साथ कम होता जाता है, किन्तु मेरा शोक दिन प्रतिदिन बढ़ता जा रहा है।

रामायण में अङ्गीरस के रूप में वीर को प्रतिष्ठित करने के पक्ष में कुछ लोग नाना तर्क प्रस्तुत करते हैं। एक तो रामायण राम के शौर्य तथा पराक्रम की गाथा है, जिसमें रावण जैसे पराक्रमी को परास्त करके उन्होंने यश को प्रतिष्ठापित किया है। नाना अवसरों पर उन्होंने युद्ध में अपनी उद्‌भुत क्षमता को प्रदर्शित किया है। आरम्भ में नारद को बाल्मीकि ने जिस एक पुरुष के सम्बन्ध में 'गुणवान् कश्च वीर्यवान्' कह कर जिज्ञासा की थी उसके उत्तर में नारद ने राम का जो स्वरूप प्रस्तुत किया है वह एक महापराक्रमी वीर का स्वरूप है। सीता की अग्निपरीक्षा के प्रकरण में भी राम ने "अवमानश्च शत्रुश्च मया युगपदुद्‌धृतौ" कह कर अपने पौरुष के सफल होने की बात कही है।

किन्तु, इतना सब कुछ होते हुए भी सहृदय का संवाद तथा कवि की कवित्व-प्रतिभा का उत्कर्ष जितना शोक-मूलक प्रसङ्‌गों में अनुभव-गोचर होता है, उतना इन प्रसंगों में नहीं। युद्ध के प्रसंगों में बीच-बीच में आदिकवि कुछ ऐसी घटना का नियोजन करते हैं, जिससे शोक का ही सम्पोषण होता है। इससे अङ्गीरस के रूप में रामायण में करुण रस के प्राधान्य का पक्ष सुदृढ प्रतीत होता है।

## (१०) रामायण में छन्दः प्रयोग

क्रौञ्चवध में आदिकवि के मुख से निर्गत सम अक्षर से युक्त अनुष्टुप् या श्लोक छन्द 'मा निषाद' इत्यादि का लौकिक संस्कृत में सर्वप्रथम व्यवहार हुआ। अनुष्टुप् छन्द के प्रयोग का रामायण में प्राधान्य है। वस्तुतः ऐसी प्रबन्ध-रचना में छन्दः प्रयोग की समुचित दृष्टि

वाल्मीकि से प्राप्त होती है, ऐसा माना जाना कुछ अनुचित न होगा। वाल्मीकि इसका प्रयोग सभी प्रकार की स्थितियों, चाहे वह परस्पर वार्तालाप का प्रसंग हो, विलाप का हो या दृश्य के चित्रण का प्रसंग हो, में करते हैं और उसमें अत्यन्त सहजता के साथ कभी अतिशय गम्भीर, कभी अतिशय मार्मिक और कभी अतिशय सरल बात कह जाते हैं। अनुष्टुप् के अन्त में छोटी सी छोटी सूक्तियाँ भी बड़ी सरलता से अनुस्यूत भी कर देते हैं, जैसे "रामो द्विर्नाभिभाषते, मृदुर्हि परिभूयते", स्वभावो दुरतिक्रमः" आदि। आगे चलकर कालिदास, भारवि, माघ आदि संस्कृत के महाकवियों ने अनुष्टुप् को अवश्य अपनाया, फिर भी उन्हें इसके प्रयोग में वाल्मीकि जैसी सफलता नहीं मिली। कालिदास के अनुष्टुप् में वाल्मीकि के अनुष्टुप् की झलक तो कुछ अवश्य मिल जाती है, किन्तु भारवि, माघ आदि ने इसे बहुत गम्भीर चिन्तन और राजनीतिक जैसे शुष्क विषय के निरूपण से ग्रस्त कर दिया।

सर्ग के अन्त में छन्द को परिवर्तित करने की दृष्टि आदिकवि की ही देन कही जा सकती है, जिसका अनुपालन आगे चलकर सामान्य रूप से हुआ। कहीं-कहीं वाल्मीकि ने इस प्रकार का कोई परिवर्तन नहीं भी किया है। अनुष्टुप् के बाद यदि वाल्मीकि का कोई दूसरा छन्द अभीष्ट है तो वह है उपजाति, जिसमें इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा का सम्मिश्रण होता है। कहीं-कहीं वंशस्थ और इन्द्रवंशा का भी सम्मिश्रण हुआ है। आदिकवि को उपजाति के प्रयोग में, विशेषतः चन्द्रोदय आदि के वर्णन के प्रसगों में विशेष सफलता मिली है। इसमें उन्होंने 'अन्त्यानुप्रास' को नियोजित करके एक अतिरिक्त चमत्कार प्रस्तुत किया है, हालांकि किसी प्रकार का शाब्दिक 'चमत्कार' प्रस्तुत करना वाल्मीकि की प्रकृति में लक्षित नहीं होता।

द्वादशाक्षर छन्दों में 'भुजङ्गप्रयात' का प्रयोग युद्धकाण्ड में "व्यपेते तु जीवे निकुम्भस्य हृष्टा" (७७.२४) इस पद्य में हुआ और त्रयोदशाक्षर छन्दों में "अतिजगती" के भेद रुचिरा तथा अतिरुचिरा नाम के छन्दों का प्रयोग क्रमशः इन पद्यों में आकलनीय है—"प्रसादयन्नरवृषभः .स मातरम्" (२.२१.६४) तथा "कुरुष्व मे प्रियहितमेतदुत्तमम्" (६.१०१.५६)। उपर्युक्त सभी सम छन्द हैं, क्योंकि इनमें चारों चरणों में बराबर पर समान मात्रा गुरु तथा लघु वर्णों का प्रयोग हुआ है, किन्तु जिस एक अर्धसम छन्द का प्रयोग अधिक मात्रा में वाल्मीकीय में हुआ है वह है "पुष्पिताग्रा", जिसका एक सुन्दरतम उदाहरण है—"हिमहतनलिनीव नष्टशोभा" (५.१६.३०) इत्यादि पद्य। वाल्मीकीय में यह एक बात बहुत ध्यान देने योग्य है कि वहाँ छन्दः-प्रयोग में यतिभङ्ग आदि कोई दोष दृष्टिगोचर नहीं होता।

## (११) रामायणःकाव्य-सौन्दर्य का अप्रतिम उत्स

जैसा की मैंने एक स्थल पर कहा है, सम्पूर्ण रामायण आदिकवि के करुणार्द्रचित्त का एक अनुपम विस्फोट है और जब भी कोई विस्फोट होता है वह आकस्मिक होता है, योजनाबद्ध नहीं। अतः रामायण की संरचना में यद्यपि एक योजना लक्षित होती है तथा उसका प्रवाह अपने ढंग से, स्वाभाविक रूप से गतिशील होता गया है। इस कारण, उसकी

भाषा और भाव दोनों में काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से किसी प्रकार का कविकृत पृथक् यत्न लक्षित नहीं होता। सर्वत्र सहजता अनुभवगोचर होती है और सहृदय के हृदय-संवाद के लिए अनुकूल सिद्ध होती है।

काव्य-सौन्दर्य, आन्तरिक नाना भावों तथा रसों की अभिव्यञ्जना में जितना यहाँ उभरता है उतना ही इसमें बाह्य प्रकृति-चित्रणों तथा काव्य-बिम्बों में स्फुरित होता है।

यहाँ यह दुहराने की आवश्यकता नहीं कि आगे के कालिदास, अश्वघोष आदि कवियों ने रामायण से प्रभूत मात्रा में प्रभाव ग्रहण किया है और आदिकवि के प्रति अपनी परम निष्ठा व्यक्त की है।

वाल्मीकि ने कष्ट के प्रसंग में अपने कई पात्रों के मुख से "सकामा भव कैकेयी "यह वचन कहलाया है, कालिदास आदिकवि से इस प्रभाव को ग्रहण करते हुए सुमन्त्र के मुख से यह वचन कहलवाते हैं। रघुवंश के त्रयोदश सर्ग में लंका से पुष्पविमान द्वारा लौटते हुए राम सीता का ध्यान निषाद के उस स्थान की ओर आकृष्ट करते हैं जहाँ उन्होंने जब मौक्तिकमणि को त्याग कर जटा में बांधी थीं और इस दृश्य को देखकर सुमन्त्र यह कहते हुए रो पड़े थे, "कैकेयि कामाः फलितास्तवेति", अर्थात् हे कैकेयी, तेरे मनोरथ अब जाके सफल हुए।

पूरी रामायण में आदिकवि की दृष्टि की मार्मिकता ने अभिव्यक्ति पायी है। पूरी रचना में काव्य-सौन्दर्य की धारा कभी स्तिमित या मन्द गति से तो कभी प्रबल वेग से प्रवाहित हुई है, यदि मात्र काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से "सुन्दरकाण्ड" का ही आकलन किया जाय तो वहाँ उसकी एक सर्ग में पूर्ण अभिव्यक्ति की अनुभूति हो जाती है। वहाँ प्रकृति का वर्णन तो एक अन्य ही स्फुरत्ता से द्योतित है और सीता का वह कारुण्कि स्वरूप आदिकवि की लेखनी से अद्‌भुत चमत्कार के रूप में प्रस्तुत हुआ है। "सुन्दरकाण्ड" के नामकरण को लेकर विचारकों में मतभेद है। मैं समझता हूँ कि सम्पूर्ण रामायण के काव्य-सौन्दर्य को ध्यान में रखकर किया गया प्रतीत होता है। यहाँ "हिमहतनलिनीव नष्टशोभा" भी सीता अपने आपमें पूर्ण सुन्दर बन पड़ी हैं और प्रत्येक करुणार्द्र चेता सहृदय को कुछ देर अपने उस "सौन्दर्य" को जो आदिकवि के काव्य-सौन्दर्य के साथ अभिन्न या एकमेक हो गया, को आकलित करने के लिए पर्युत्सुक कर देती है।

# रामायण में वर्णित भारतीय सामाजिक व्यवस्था तथा आर्थिक जीवन

मानव स्वभावतः एक सामाजिक प्राणी है। आत्मरक्षा की दृष्टि से समुदाय बना कर रहने की सहज प्रवृत्ति से ही समाज प्रारम्भ हुआ, जिसमें विभिन्न सदस्य अपने अधिकारों के साथ-साथ दूसरे के अधिकारों का भी सम्मान करते थे। समय के प्रवाह के साथ-साथ समाज की विभिन्न परम्पराएँ तथा मान्यताएँ भी एक निश्चित आकार एवं स्वरूप धारण करती जाती हैं और उनमें युगधर्म के अनुकूल किंचित् परिवर्तन भी होते चलते हैं। किसी विशिष्ट समयखण्ड की सामाजिक दशा या व्यवस्था के अन्तर्गत सामान्यतः सभी तत्त्वों का समावेश हो जाता है, किन्तु आर्थिक, धार्मिक तथा राजनीतिक व्यवस्थाएँ अधिक विस्तृत होने के कारण प्रायः सामाजिक व्यवस्था के विवेचन में इनको ग्रहण नहीं किया जाता। वर्ण, आश्रम, परिवार, नारी की स्थिति, शिक्षा, आहार, वसन-आभूषण, मनोरञ्जन आदि को ही सामाजिक दशा के अन्तर्गत विवेचित करना उपयुक्त है। रामायणकालीन संस्कृति की सामाजिक व्यवस्था में उपर्युक्त विभिन्न तत्त्व इस प्रकार प्राप्त होते हैं।

**परिवार**-परिवार ही समाज की लघुतम इकाई है और किसी भी सामाजिक विकास का प्रथम सोपान भी परिवार ही है। रामायणकालीन संस्कृति में परिवार का रूप पैतृक था। पिता ही परिवार का प्रधान और संरक्षक होता था। पिता अर्थात् कुटुम्ब के इस प्रधानतम व्यक्ति की आज्ञा का पालन करना परिवार के प्रत्येक सदस्य का कर्तव्य था। पिता के आदेश को मानकर राम ने सम्पूर्ण राज्य को तृणवत् त्याग कर वन की राह ली थी (२.४०) और चित्रकूट में माताओं, गुरु, भाई, पुरवासियों-सभी के समझाने पर भी पिता के आज्ञापालन को ही अपना परम धर्म माना (२.१०१.१६), तथा भरत को भी पिता का सम्मान करने की सम्मति दी।

> **न मया शासनं तस्य त्यक्तुं न्याय्यमरिंदम।**
> **स त्वयापि सदा मान्यः स वै बन्धुः स नः पिता।। २.१०५.४२**

परिवार में माता का स्थान भी वन्दनीय तथा सम्मानित था (२.२१.२४-२५) किन्तु माता की अपेक्षा पिता का अधिक उच्च स्थान था (२.२१.३१-३४)। उस समय यही मान्यता सर्वोपरि थी कि पिता की आज्ञापालन करने वाला कोई भी पुरुष धर्म से भ्रष्ट नहीं होता-"पितुर्हि वचनं कुर्वन्न कश्चिन्नाम हीयते"।

रामायण में भ्रातृप्रेम तथा सौहार्द का जो अनुपम चित्रण हुआ है, वह आज तक आदर्श के धरातल पर स्थित होकर नितान्त स्पृहणीय है। भरत ने अनायास प्राप्त राज्य को बड़े भाई के सम्मान और प्रेम के कारण ग्रहण नहीं किया और चौदह वर्षों तक राज्य का पालन एक धरोहर की भाँति किया। लक्ष्मण ने भाई के प्रेम में राज्य, परिवार, पत्नी-सभी

को पीछे छोड़कर चौदह वर्षों तक वनवास का कष्ट भोगा और लंकायुद्ध में अग्रणी रह कर सर्वतः भाई की रक्षा की। इसीलिए तो राम यह कह उठे-

**देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः।**
**तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः।। ६.१०१.१५**

परिवार में पत्नी अथवा गृहिणी का स्थान कितना महनीय तथा गौरवपूर्ण हो सकता है, पत्नी के रूप में स्त्री का चरित्र किस सीमा तक श्लाघनीय बन सकता है, यह रामायण की सीता को जाने बिना नहीं ज्ञात किया जा सकता। किन्तु इसके साथ ही कैकेयी जैसी पत्नी भी है, जिसने अपने नाम को ही निन्दा का पर्याय बना लिया।

पिता, भाई, पत्नी, माता आदि के पारस्परिक सौहार्दपूर्ण आदर्श सम्बन्धों के साथ-साथ रामायणकालीन संस्कृति में बहुविवाह की प्रथा भी प्रचलित थी। राम के अतिरिक्त प्रायः अन्य सभी राजाओं की अनेक पत्नियाँ थीं। अतः अन्तःपुर में सपत्नियों मे परस्पर ईर्ष्या- द्वेष भी हुआ करता था। राम अभिषेक का समाचार जान कर दासी मन्थरा ने कैकेयी को सपत्नी-भय ही दिखाया था-

**उपस्थास्यसि कौसल्यां दासीवत् त्वं कृताञ्जलिः।**
**पुत्रश्च तव रामस्य प्रेष्यत्वं हि गमिष्यति।। २.८.१०-११**

अनेक पत्नियाँ होने के कारण पति की प्रिया के अतिरिक्त अन्य पत्नियाँ तिरस्कार एवं अप्रिय वचनों की पात्री बन जाया करती थीं। (२.२०.३९,४२)।

तत्कालीन संस्कृति में परिवार में 'पुत्र' का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान था। पुत्र न होने से सन्तप्त राजा सगर, दशरथ, कुशनाभ आदि ने तपस्या अथवा यज्ञ सम्पन्न किए थे। पुत्र ही वंशपरम्परा को अविच्छिन्न रखता था और पुत्र होने पर ही पितृऋण से उऋण होना सम्भव था। पुत्र के द्वारा अन्त्येष्टि संस्कार सम्पन्न होने पर ही व्यक्ति को मोक्षपद प्राप्त होता था। इसी कारण पुत्र की मंगलकामना के लिए माता-पिता अनेक कल्याण कृत्य किया करते थे (२.२०.१४)।

उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट होता है कि समाज में उत्कृष्ट चरित्र, महनीय गुणों तथा स्नेहसम्बन्धों का प्रारम्भ भी परिवार से ही होता है और इन उत्तमोत्तम आचरणों की शिक्षा भी परिवार में ही प्राप्त होती है जिसका प्रतिफलन कालान्तर में सामाजिक सम्बन्धों में हुआ करता है।

**नारी की स्थिति**-किसी भी समाज की उन्नत अथवा अवनत अवस्था को जानने के लिए उसमें नारी की स्थिति का आकलन करना मापदण्ड रूप है। रामायण में नारी के धर्म, स्थिति आदि के सम्बन्ध में अत्यधिक विपुल सामग्री उपलब्ध होती है। रामायण का युग भारतीय संस्कृति का एक ऐसा युग था जब क्रमशः नारी स्वातन्त्र्य पर बन्धन लगने प्रारम्भ

हो गए और स्त्री का व्यक्तित्व संक्षिप्त परिधि में संकुचित किया जाने लगा। पुत्र राम के वन चले जाने पर शोकार्त कौसल्या ने दशरथ से कहा था-

**गतिरेका पतिर्नार्या द्वितीया गतिरात्मजः।**
**तृतीया ज्ञातयो राजंश्चतुर्थी नैव विद्यते।। २.६१.२४**

इस दृष्टि से पिता, पति, पुत्र के अतिरिक्त स्त्री का अस्तित्व ही नहीं था। तत्कालीन संस्कृति में कन्या का जन्म होना प्रसन्नता का अवसर नहीं था, अपितु कन्या उत्पन्न होने से मानीजन चिन्तित हो जाते थे-

"कन्यापितृत्वं दुःखं हि सर्वेषां मानकांक्षिणाम्" (७.९.९)। यह चिन्ता दो कारणों से हो सकती थी-प्रथम कन्या के विवाह के समय वरपक्ष भले ही कन्या के पिता से सदृश या हीन स्थिति का हो, फिर भी कन्या के पिता को तिरस्कार ही प्राप्त होता है।[1] द्वितीय, कन्या का आचरण कहीं धृष्ट कोटि का न हो अथवा उसका शील बलात् दूषित न हो जाए इस आशंका से कन्या का मातृकुल, पितृकुल तथा पतिकुल सदैव ही ग्रस्त रहता है-

**मातुः कुलं पितृकुलं यत्र चैव च दीयते।**
**कुलत्रयं सदा कन्या संशये स्थाप्य तिष्ठति।। ७.९.१०।**

सीता जैसी कन्या के विवाह के लिए भी राजा जनक को चिन्ता हो गई थी- 'चिन्तामभ्यगमद्' २.११८.३४।

पुत्रीजन्म पर अथवा विवाह की चिन्ता में परिवार में दुःख की अनुभूति भले ही होती हो-इन दो-तीन प्रसंगों को छोड़कर रामायण में अन्यत्र कहीं भी स्त्री के प्रति क्षोभ या असम्मान की भावना नहीं है। कन्या का पालन-पोषण समुचित रूप से ही किया जाता था। राजा जनक ने पुत्री सीता पर हृदय का सारा स्नेह उंडेल दिया था-"स्नेहो मयि निपातितः" २.११८.३०। कन्याओं को विविध प्रकार की शिक्षा देकर सुसंस्कृत बनाया जाता था। कन्या के उपयुक्त संगीतादि में वे निपुण होती थीं।[2] साथ ही उन्हें सैनिक शिक्षा तथा ओषधि-ज्ञान आदि भी कराया जाता था। शम्बरयुद्ध में आहत पति को कैकेयी ने उत्तम रथचर्या द्वारा बचा कर सुरक्षा प्रदान की थी (२.९.१६)। निरन्तर इतिहास-पुराण के श्रवण से स्त्रियाँ पुराणकथा आदि में प्रवीण होकर धर्म के सूक्ष्म तत्त्व को भी हृदयंगम करने में समर्थ हो जाती थीं। सीता ने पति के साथ वनवास करने के लिए सावित्री-सत्यवान् का उदाहरण दिया था (२.३०.६)। स्त्री-धर्म क्या है, इस विषय में सीता को पूर्ण ज्ञान था (२.३९.२७,३१)। राम के द्वारा सीता को वनगमन की सहमति न देने पर सीता ने एक पवित्र श्रुति का उल्लेख करते हुए पति-पत्नी के निरन्तर सहगमन को प्रमाणित किया था

---

१. २.११८.३५
२. १.३२.१३, ७.२.११

कि इस लोक में पिता के द्वारा धर्मपूर्वक जल का संकल्प करके जो स्त्री जिस पुरुष को दे दी जाती है, वह मृत्यु के उपरान्त भी उसी की रहती है-

**इहलोके च पितृभिर्या स्त्री यस्य महाबल।**
**अद्भिर्दत्ता स्वधर्मेण प्रेत्यभावेऽपि तस्य सा।। २.२९.१८**

रामायण के समय तक स्त्री से वेदपाठ का अधिकार छिना नहीं था। वे नियमित रूप से सन्ध्योपसना तथा होम आदि किया करती थीं। सीता सन्ध्योपासना करती थीं। (५.१४.४९). राम की माता कौसल्या मन्त्रोच्चारणपूर्वक अग्नि में आहुति देती थीं (३.२०.१२). वानरस्त्री तारा भी पर्याप्त शिक्षित तथा 'मन्त्रवित्' (४.१६.१२) थी। स्त्रियाँ शिक्षा प्राप्त करके इतनी विवेकशील हो जाती थीं कि लम्पट या दुराचारी व्यक्ति के अभिप्राय को समझकर बुद्धिपूर्वक आचरण कर सकें। कुशनाभ कन्याओं का व्यवहार इसका सुन्दर निदर्शन है (१.३२.२१-२२)।

रामायणकालीन संस्कृति में विवाह के आठों प्रकार प्रतिष्ठित थे। अनुलोम विवाह के उदाहरण तो हैं किन्तु प्रतिलोम विवाह सर्वथा निषिद्ध थे। कन्या की विवाह योग्य आयु पूर्ण युवावस्था ही थी। इस सम्बन्ध में 'विवाह' शीर्षक के अन्तर्गत सम्पूर्ण विवेचन किया गया है।

विवाहित स्त्री का सर्वाधिक काम्य एवं प्रशंसनीय गुण पातिव्रत्य धर्म था। रामायण के विभिन्न काण्डों में, विशेषतः अयोध्याकांड में, पतिव्रता स्त्री की प्रशंसा, पातिव्रत्य की महत्ता आदि का सहस्र मुख गान है। ये सारे सन्दर्भ सीता के विभिन्न वार्तालापों के ही हैं। पत्नी के लिए पति ही एक मात्र धर्म है। चाहे इहलोक हो या परलोक-पति ही एक मात्र गति है[1]। स्त्री के लिए एक पति ही परम पवित्र है।[2] पति की सेवा-शुश्रूषा से बढ़ कर स्त्री की और कोई तपस्या नहीं है।[3] कोई भी अवस्था क्यों न हो, पति के पैरों की छाया (आश्रय) ही सर्वोत्कृष्ट होती है।[4] पति नगर में रहता हो अथवा वन में रहता हो, अच्छा हो या बुरा हो-जो स्त्रियाँ पति से प्रेम करती हैं, उन्हें ही उत्तम लोकों की प्राप्ति होती है (२.११७.२३)। अनसूया ने सीता को पतिव्रत धर्म का उपदेश देते हुए कहा था कि पति दुराचारी, कामी अथवा निर्धन ही हो, आर्यस्त्रियों के लिए तो पति ही परम देवता है-

**दुःशीलः कामवृत्तो वा धनैर्वा परिवर्जितः।**
**स्त्रीणां आर्यस्वभावानां परमं दैवतं पतिः।। २.११७.२४.**

---

१. २.२७.६
२. २.३९.२४
३. २.११८.९
४. २.२७.९

पति के ही भाग्य को पत्नी भी प्राप्त करती हैं-''भर्तुर्भाग्यं तु नार्येका प्राप्नोति'' (२.२७.५)। संसार के अन्य सभी सम्बन्ध परिमित सुख ही प्रदान करते हैं, केवल पति ही अपरिमित सुख का दाता है। फिर कौन स्त्री पति की पूजा नहीं करेगी-

**मितं ददाति हि पिता मितं भ्राता मितं सुतः।**
**अमितस्य तु दातारं भर्तारं का न पूजयेत्।। २.३१.३०**

उपर्युक्त उदाहरणों में तत्कालीन संस्कृति में पुरुष की प्रधानता और स्त्री की अधीनता स्थापित होते जाने के स्वर मुखरित होते हैं। परवर्ती युग में मनु ने स्त्री पर पति की सर्वतोमुखी प्रभुता की जो घोषणा की थी, उसकी सबल भूमिका रामायण में उपलब्ध है।

रामायण में स्त्री की अधीनता के स्वर भले ही गुञ्जरित होते हों किन्तु उस समय स्त्रियों का पर्याप्त सम्मान किया जाता था। स्त्री की सुरक्षा का पूरा भार पुरुष या परिवार पर था। चित्रकूट में राम ने भरत से पूछा था कि तुम्हारी स्त्रियाँ तो सुरक्षित हैं-

**कच्चित् तास्ते सुरक्षिताः २.१००.४६।**

स्त्री का अपहरण अथवा बलात्कार निन्दनीय एवं दुर्गतिकारक था। सीता के अपहरण के कारण विभीषण एवं माल्यवान् ने पुनः पुनः रावण को धिक्कारा था। जटायु ने रावण को सीता अपहरण से रोकते हुए कहा था कि स्त्रियाँ तो तिरस्कार या विमर्शन से बचाने योग्य होती है, तुम्हारा यह आचरण अनुचित है-''दारा रक्ष्या विमर्शनात्'' (३.५०.८)। स्त्री अपहरण के कारण ही रावण जैसे पराक्रमी एवं विद्वान् की युद्ध में मृत्यु हुई-

**सीतानिमित्तजो मृत्युस्त्वया दूरादुपाहृतः ६.१११.३०।**

कुलस्त्री के लिए वैधव्य से बढ़कर कोई दुःख या विपत्ति नहीं थी-''भयानामपि सर्वेषां वैधव्यं व्यसनं महत्'' (७.२५.४३)। रामायण में दशरथ की मृत्यु (२.६५, ६६) तथा रावण की मृत्यु (६.११०, १११) पर उनकी पत्नियों का करुण विलाप एवं यह संसार त्याग कर पति के साथ परलोक जाने की कामना से ही वैधव्य की दारुणता का बोध हो जाता है। रामायण युग में विधवा के प्रति किसी भी अशुभ या अमंगल की भावना समाज में नहीं थी। किसी भी शुभ अवसर अथवा मांगलिक अनुष्ठान में विधवाएँ भी सधवाओं की भाँति भाग लेती थीं (६.१२८.१७; ७.६३.१७ आदि) रामायण में सतीप्रथा का कोई उल्लेख नहीं है। दशरथ की मृत्यु पर विलाप करती हुई कौसल्या ने कहा अवश्य था-''इदं शरीरमालिंग्य प्रवेक्ष्यामि हुताशनम्'' २.६६.१२। किन्तु कौसल्या या अन्य कोई भी पत्नी सती हुई नहीं। उत्तरकाण्ड में एक स्थल पर राजा कुशध्वज की पत्नी के सती होने का कथन अवश्य है-

**ततो मे जननी दीना तच्छरीरं पितुर्मम।**
**परिष्वज्य महाभागा प्रविष्टा हव्यवाहनम्।। ७.१७.१४।**

किन्तु उत्तरकाण्ड का यह स्थल प्रक्षिप्तांश सम्भव है। यह भी सम्भव है कि परवर्ती युग में स्थापित होती सतीप्रथा के प्रारम्भ का द्योतक हो।

सतीप्रथा के सदृश ही रामायणकालीन संस्कृति में आर्य स्त्री के पुनर्विवाह का कोई उल्लेख नहीं है। किन्तु वानरों में स्त्री का पुनर्विवाह अवश्य प्रचलित था। वालि की मृत्यु के पश्चात् तारा पत्नी की ही भाँति सुग्रीव के साथ रहने लगी थी (४.३३)।

रामायण के अनुशीलन से तत्कालीन संस्कृति में स्थापित होती हुई एक ऐसी प्रथा का परिज्ञान होता है जिसने परवर्ती युग में नारी के स्थान को समाज में पर्याप्त अवनत कर दिया। और वह प्रथा है पर्दा-प्रथा। कन्याएँ (कुमारी अवस्था) किसी प्रकार का पर्दा नहीं करती थीं। वे इच्छानुसार वाटिकाविहार आदि के लिए जाती थीं (१.३२; २.६०.६; २.६७. १७)। किन्तु विवाह के पश्चात् आर्य एवं राक्षस स्त्रियाँ परदे में ही रहा करती थीं (६.१११.६१-६२)। लंकाकाण्ड में रावणवध के उपरान्त विभीषण सीता को शिविका में बिठा कर लाए, जिसकी रक्षा चारों ओर से राक्षस कर रहे थे। उस समय राम द्वारा कहे गए दो श्लोक पर्दाप्रथा की पूर्व स्थिति और तत्कालीन स्थिति को पूर्णतः स्पष्ट कर देते हैं।

**न गृहाणि न वस्त्राणि न प्राकारस्तिरस्क्रिया।**
**नेदृशा राजसत्कारा वृत्तमावरणं स्त्रियाः।।**
**व्यसनेषु न कृच्छ्रेषु न युद्धेषु स्वयंवरे।**
**न क्रतौ नो विवाहे वा दर्शनं दूष्यते स्त्रियाः।। ६.११४.२७.२८**

अर्थात्, न घर, न वस्त्र, न दीवारें, परकोटे और न ही ऐसे राज-सत्कार ही स्त्री के आवरण होते हैं। स्त्री का आवरण (पर्दा) तो उसका सदाचरण हुआ करता है।

विपत्ति समय में, कठिनाई (पीड़ा) में, युद्ध में, स्वयंवर में, यज्ञ में अथवा विवाह में स्त्री का दिखना (पर्दे के बिना रहना) दोष नहीं है (अथवा उससे स्त्री दूषित नहीं होती)।

रामकथित उपर्युक्त दोनों श्लोक प्रत्यक्षतः परस्पर विरोधी हैं। प्रथम श्लोक में स्त्री का सदाचरण अथवा शील ही उसको सुरक्षित रखने वाला आवरण या पर्दा है, अन्य किसी प्रकार के पर्दे में रहना स्त्री के लिए आवश्यक नहीं है। किन्तु दूसरे ही श्लोक में स्त्री को सदैव ही पर्दे में दृष्टि से ओझल रहने का नियम कहा गया है। केवल कुछ विशिष्ट अवसरों पर ही स्त्री सबकी दृष्टि के सम्मुख आ सकती है। रामायण में इस नियम का लगभग पालन भी हुआ।

सामान्यतः रामायणकालीन संस्कृति में नारी के प्रति सम्मान, शालीन व्यवहार तथा उच्च शिष्टाचार का पालन किया जाता था। परिवार, समाज तथा देश के उत्थान में स्त्री का समान योगदान था।

शिक्षा-सभ्यता एवं संस्कृति के सम्यक् प्रसार तथा विकास के लिए एवं वैयक्तिक,

सामाजिक और राष्ट्रीय प्रगति के लिए शिक्षा नितान्त आवश्यक है। मनुष्य जीवन में शिक्षा का सर्वाधिक महत्त्व है। चरित्रनिर्माण, व्यक्तित्व का सर्वांगीण विकास, कर्त्तव्य भावना की जागृति, प्राचीन साहित्य एवं संस्कृति का संरक्षण आदि प्रयोजनों की पूर्ति के लिए शिक्षा की आवश्यकता है।

रामायणकालीन संस्कृति में शिक्षा का कितना अधिक प्रचार-प्रसार था, यह दशरथ द्वारा पालित अयोध्या नगरी के वर्णन से ज्ञात होता है जहाँ एक भी नागरिक ऐसा नहीं था जिसने अनेक शास्त्रों का अध्ययन न किया हो अथवा जो विद्याहीन हो-"न कश्चिदबहुश्रुतः"। ......."नाविद्वान् विद्यते क्वचित्" (१.६.१४) शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को केवल साक्षर नहीं अपितु सुसंस्कृत बनाना था-"शीलवृत्तफलं श्रुतम्"। शिक्षा दान देने वाले के लिए जितने विभिन्न शब्द रामायण में प्रयुक्त हुए हैं[1] उनसे भी शिक्षा के व्यापक प्रचार का ज्ञान होता है यथा-गुरु, आचार्य, कुलपति, श्रोत्रिय, तापस, ब्रह्मवादी, उपाध्याय, शिक्षक, परिव्राजक।

शिक्षण संस्थाओं के रूप में तत्कालीन युग में आश्रमों की सर्वाधिक प्रतिष्ठा थी। सैकड़ों की संख्या में शिष्य आश्रमों में शिक्षा ग्रहण करते थे। भरद्वाज ऋषि के आश्रम में निरन्तर यज्ञ, अग्निहोत्र, वेदाध्ययन तथा पुराणकथा-प्रवचन आदि चलता रहता था (२.५४.११-१२)। वाल्मीकि ऋषि के आश्रम में भी यही स्थिति थी। किन्तु इस आश्रम में कला एवं संगीतादि की भी शिक्षा दी जाती थी। लवकुश ने वाल्मीकि के समीप गान एवं वीणावादन की शिक्षा ग्रहण की थी (७.९३.१४-१६)। अयोध्या के समीप वेद की विभिन्न शाखाओं के अध्ययन के लिए अनेक छात्रसंघ अथवा विद्यालय भी स्थित थे। वनवास जाते समय राम ने उन सबको सम्मानपूर्वक पर्याप्त धन दान दिया था (२.२३.१५.१६)। इनके अतिरिक्त भी सभाओं, वन-उपवनों में, गोष्ठियों तथा बृहत् यज्ञों आदि में पारस्परिक वाद-विवादों एवं तर्क-वितर्कों से भी शिक्षा प्राप्त होती थी। राजा दशरथ के अश्वमेघ यज्ञ में एकत्रित हुए विभिन्न विद्वान् दो कर्मों के मध्यावकाश में विभिन्न प्रकार से शास्त्रार्थ करते थे-

कर्मान्तरे तदा विप्रा हेतुवादान् बहूनपि।
प्राहुः सुवाग्मिनो धीराः परस्परजिगीषया।। १.१४.१९

दशरथ की मृत्यु के पश्चात् राज्य का प्रबन्ध करने वाले ब्राह्मणों ने तुरन्त ही राजा बनाए जाने की आवश्यकता का प्रतिपादन किया था, क्योंकि अराजक जनपदों में विशिष्ट विद्वज्जन शास्त्रार्थ करते हुए वनों और उपवनों में नहीं रुकते-

नाराजके जनपदे नराः शास्त्रविशारदाः।
संवदन्तोपतिष्ठन्ते वनेषूपवनेषु च ।। २.६७.२६

---

१. व्यास, शान्तिकुमार नानूराम-रामायणकालीन संस्कृति-पृष्ठ १८

चित्रकूट की सभा में जाबालि ऋषि और राम के मध्य जो वार्तालाप (२.१०८.१०९) हुआ था वह नास्तिक तथा आस्तिक मत के अवगुणों अथवा गुणों की शिक्षा देने में पर्याप्त है।

तत्कालीन समय में वेदाध्ययन की सुनिश्चित परम्परा थी। शिक्षा का स्वरूप मुख्यतः मौखिक था। लेखन-कला से लोग परिचित अवश्य थे। अशोकवाटिका में सीता के पास राम का नाम लिखी मुद्रिका लेकर हनुमान् गए थे-"रामनामांकितं चेदं पश्य देव्यंगुलीयकम्" ५.३६.२. लंकायुद्ध में राम के बाणों पर उनका नाम लिखा होता था-"रामनामांकितैः शरैः" ६.६४.२५ लेखन-कला के स्पष्ट प्रमाण मिलने पर भी यह स्पष्ट है कि रामायण के काल में अधिकांशतः शिक्षा मौखिक रूप में ही दी जाती थी। श्रुति की परम्परा अनवच्छिन्न थी।

तत्कालीन संस्कृति में शिक्षा के विषयों का स्थान-स्थान पर अनेक प्रकार से उल्लेख हुआ है। द्विजाति के लिए वेदाध्ययन अनिवार्य था और वेदों के लिए 'त्रयी' शब्द पुनः पुनः प्रयुक्त हुआ है। ऋक्, यजुः और साम श्रुति के साथ-साथ अथर्व का अध्ययन भी किया जाता था।[1] राम वेदों में पारंगत थे (५.३५.१४) तथा तत्कालीन युग तक विभिन्न वेदाङ्ग भी प्रचलित एवं व्यवस्थित हो चुके थे (५.३५.१४) उपनिषद्ज्ञान के लिए 'वेदान्त' शब्द प्रचलित था तथा वेदान्त की भी शिक्षा दी जाती थी। रावण के लिए 'वेदान्तगः' (६.१०९.२३) विशेषण प्रयुक्त हुआ है। इस प्रकार रामायण के समय में सम्पूर्ण वैदिक साहित्य-चतुर्वेद, वेदांग एवं वेदान्त शिक्षा के विषय रहे थे।[2]

आर्यजन एवं राक्षस जनों के संघर्ष भरे उस युग में प्रत्येक जन का शारीरिक दृष्टि से सबल एवं सुदृढ़ होना आवश्यक था। अतः युद्धशिक्षण उस समय की शिक्षा का एक अनिवार्य अंग था। युद्ध की शिक्षा से व्यायाम भी होता था तथा नैपुण्य भी अर्जित होता था। रामायण के प्रायः सभी प्रमुख पुरुष पात्र धनुर्वेद में परम प्रवीण थे-"धनुर्वेदे च निष्ठिताः" राज्य के सम्यक् परिपालन के लिए राजनीति एवं कूटनीति (२.१००.१६.२१, ३६) का शिक्षण आवश्यक था। राम (५.३५.१४) एवं सीता राजनीति एवं राजधर्म के परम अभिज्ञ थे-"अभिज्ञा राजधर्माणां" (२.२६.४)। पुराण, इतिहास एवं धर्मशास्त्र भी तत्कालीन शिक्षा के विषय थे क्योंकि इनको सम्यक्तया जाने बिना न्याय एवं दण्ड का उचित परिपालन नहीं हो सकता था (२.१००.३६, ३८)। परिवार अथवा राज्य की आर्थिक स्थिति की दृष्टि से अर्थशास्त्र (२.१००.५४-५५) शिक्षा का उपयोगी विषय था। रामायण के सभी काण्डों में स्पष्टतः अथवा प्रकारान्तर से शिक्षा के विभिन्न विषयों का उल्लेख हुआ, किन्तु रामायण का एक स्थल ऐसा भी है जहाँ तत्कालीन शिक्षा के विभिन्न विषयों का एकत्र ग्रहण हो जाता

---

१. ६.१०५.१३ १.१५.२ १.१४.४३-१४- होता, अध्वर्यु, उद्गाता एवं ब्रह्मा नामों से चारों वेदों का ग्रहण।

२. २.१.२०; ४.३.२८-२९; १.१४.३; ६.२८.१९; १.१४.३५ आदि।

है। लवकुश का गान सुनने के लिए राम ने सभा में जिन विशेषज्ञों को बुलाया था (७.६४.४-१०)। उनसे शिक्षा के विषयों की लम्बी सूची बन जाती है। तदनुसार तत्कालीन संस्कृति में वेद, पुराण, व्याकरण, संगीत, छन्दशास्त्र, ज्योतिष, क्रियाकल्प, विभिन्न, भाषाएँ, चित्रकला, नीतिशास्त्र, युद्ध, वेदान्त, शासन-व्यवस्था, धर्मशास्त्र, न्यायशास्त्र आदि शिक्षा के विषय थे। इनके अतिरिक्त समय-समय पर गुरु, पिता (२.३.४०...४६) तथा अग्रज (२.१००) भी नैतिक शिक्षा दिया करते थे।

तत्कालीन शिक्षा प्रणाली में गुरु या शिक्षक का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान था। अतएव गुरु का सम्मान करना परम कर्तव्य था। माता-पिता तो जन्म देते हैं, किन्तु शिक्षा देने के कारण गुरु भी पिता हैं। (४.१८.१३)। गुरुवचन की अवहेलना कदापि नहीं करनी चाहिए (१.२६.३; २.३०.३३). गुरु के वचनपालन से सत्पुरुष-पथ का अनुसरण होता है-

"मम त्वं वचनं कुर्वन् नातिवर्तेः सतां गतिम्" (२.१११.४)। शिष्य के वशानुवर्ती एवं योग्य होने पर गुरु प्रसन्नतापूर्वक अपना समस्त ज्ञान प्रदान कर देता है-(१.२७, १.२८)।

इससे स्पष्ट है कि रामायणकालीन शिक्षा व्यवस्था में भारतीय संस्कृति की नैतिक एवं धार्मिक मान्यताओं का पोषण किया जाता था तथा व्यक्ति के सर्वांगीण विकास का समुचित ध्यान रखा जाता था।

**आहार**-भोजन प्राणिमात्र की मूल आवश्यकता है। सृष्टि-विकास के साथ-साथ भोजन-भेद भी बढ़ते रहे हैं। समस्त प्राणिजगत् में एकमात्र मनुष्य ऐसा प्राणी है जिसने पाककला का आविष्कार करके अपने आहार को वैविध्यपूर्ण बना लिया। पाककला के विकास में प्रकृतिगत परिवर्तनों किंवा ऋतुओं का पर्याप्त योगदान रहा। किस ऋतु में कौन सा आहार उपलब्ध होता है तथा उसे किस प्रकार अधिक स्वादिष्ट एवं स्वास्थ्यकर बनाया जा सकता है- इस विवेचना से भी आहार में विविधता बढ़ी। भौगोलिक प्रभावों के कारण भिन्न-भिन्न देशों में भिन्न-भिन्न भोजन प्रचलित हुए। अतः यह स्वतः सिद्ध है कि किसी भी देश में पाककला के विकास को जानकर उस देश की सभ्यता किंवा संस्कृति की उन्नतिशील अवस्था का परिचय प्राप्त किया जा सकता है।

वाल्मीकि रामायण में आहार-भोजन-का स्थल-स्थल पर विशिष्ट वर्णन प्राप्त होता हैं जिससे तत्कालीन पाककला एवं विविध भोज्य सामग्री पर प्रचुर प्रकाश पड़ता है। एक-दो व्यक्तियों के भोजन के अनेक संक्षिप्त प्रसंग रामायण में हैं, किन्तु पाँच प्रसंग ऐसे हैं जहाँ सहस्राधिक या लक्षाधिक व्यक्तियों को खिलाए जाने का वर्णन है।

१. प्रथम प्रसंग राजा दशरथ के अश्वमेध यज्ञ में प्राप्त होता है (१.१४.१२.१७)। पञ्चश्लोकात्मक इस प्रसंग में विधिवत् पके हुए अन्न के पर्वतोपम ढेर का कथन किया है;[1] किसी भी प्रकार के नाम आदि नहीं दिए गए हैं। यहाँ पुनः पुनः विविध वर्णों के व्यक्तियों, वृद्ध, रोगी, स्त्रियों, बालकों आदि के तृप्तिपूर्वक भोजन करने का ही वर्णन किया गया है।

१. १.१४.१५

२. द्वितीय प्रसंग महर्षि वसिष्ठ के द्वारा राजा विश्वामित्र एवं उनकी सेना के आतिथ्यसत्कार में प्राप्त होता है। (१.५२.२१.२३; १.५३.२.४)। वसिष्ठ ने अपनी होमधेनु को आदेश दिया कि वह षड्रस सम्पन्न उत्तम भोजन प्रस्तुत करे जिसमें विभिन्न रस, अन्न, पान तथा लेह्य, चोष्य आदि अन्ननिचय हो।[1] कामधेनु ने प्रत्येक व्यक्ति की इच्छानुसार ईख, मधु, लावा, मैरेय, श्रेष्ठ आसव, पानकरस आदि उत्तम भक्ष्य पदार्थ प्रस्तुत किए। उत्तम गरम भात के पहाड़ जैसे ढेर, खीर, सूप (दाल), दही की नहरें, सुस्वादु रस, खाण्डव तथा गुड़ आदि से सम्पन्न सुपूर्ण भोजन से सारी सेना तृप्त हो गई।

३. तृतीय प्रसंग में मुनि भरद्वाज के द्वारा चित्रकूट गमनोद्यत भरत एवं उनकी सेना का आतिथ्य किया गया है (२.६१.४१)। वस्तुतः यही प्रसंग रामायण कालीन आर्यों के खानपान का विशेषतः निर्देश करता है।

भरद्वाज ने विभिन्न देवों, पर्वतों, नदियों, गन्धर्वो, वनों आदि का आवाहन करके उन सबको भरत के सत्कार का आदेश दिया। तदनुसार ही खीर की नदियाँ-"नद्यः पायसकर्दमाः" (२.६१.४१), सुरा, सुपक्व मांस, विविध फल, छौंक युक्त दालें,[2] पायस के कुएँ, मैरेय भरी वापियाँ, आदि वहाँ प्रस्तुत हो गए; जिनको रखने एवं खाने के लिए स्वर्णनिर्मित सहस्रों पात्र, तथा अरबों थालियाँ संगृहीत थीं।

४. चतुर्थ प्रसंग रावण की पानभूमि अथवा रसोई का है (५.११.१४.२७)। लंका में सीता को खोजते हुए हनुमान् रावण की पानशाला में पहुँचे जहाँ उन्होंने विविध पशु-पक्षियों के मांसों के ढेर तथा अनेक प्रकार की मदिराओं[3] से भरे पात्र देखे।

५. पञ्चम प्रसंग राजा रामचन्द्र के अश्वमेघ यज्ञ का है (७.६१.१६-२०; ७.६२.१२)। यज्ञ की व्यवस्था करते हुए राम ने लक्ष्मण को आदेश दिया कि उत्तम चावल, तिल, मूँग, चना, कुलथ, उड़द और नमक लेकर हजारों, लाखों पशु चलें, तथा तदनुरूप ही घी, तेल, दूध आदि का प्रबन्ध किया जाए।[4] राम के अश्वमेघ यज्ञ में नाना प्रकार के गुड़ तथा खाँड के बने पदार्थ खिलाए गए थे-"विविधानि च गौडानि खाण्डवानि तथैव च"।

उपर्युक्त विभिन्न प्रसंगों से रामायणकालीन संस्कृति के अन्तर्गत आहार के अनेक महत्त्वपूर्ण संकेत प्राप्त होते हैं। रावण की पानभूमि का वर्णन तो राक्षसों के आहार से सम्बद्ध है किन्तु अन्य चारों प्रसंग आर्यजन के हैं। उनमें भी दो में अश्वमेघ यज्ञों का वर्णन

---

१. १.५२.२२-२३
२. २.६१.६७
३. ५.११.२२-२३
४. ७.६१.१६-२०

है। वसिष्ठ एवं भरद्वाज द्वारा किए गए आतिथ्य के वर्णनों में एक अद्‌भुत साम्य भी है तथा वैषम्य भी। वसिष्ठ ने राजा विश्वामित्र एवं उनकी सेना का सत्कार किया और भरद्वाज ने भरत एवं उनकी सेना का सत्कार किया। इस समानता में वैषम्य यह है कि वसिष्ठ के स्वागत भोजन में विविध अन्न के पदार्थ थे और विभिन्न प्रकार की मदिराएँ भी थीं, किन्तु भरद्वाज के स्वागत भोजन में विविध अन्न एवं मदिरा के साथ-साथ मृग, मयूर, कुक्कुट आदि के पकाए गए मांसों के ढेर भी थे। निश्चित रूप से यह वैषम्य आर्यों में मांसाहार के बढ़ते हुए प्रचलन का ही संकेत करता है। अन्यत्र भी अनेक स्थलों पर राम और लक्ष्मण के मांसाहार के वर्णन है (२.५२.१०२; २.५६.१-२; २.८४.१७; ३.४४.२७; ३.४७.२३; आदि)।

रामायण के समय में चार प्रकार का भोजन प्रचलित था-भक्ष्य, भोज्य, चोष्य तथा लेह्य।[1] ये ही चार प्रकार परवर्ती ग्रन्थों में भी वर्णित हुए। भक्त (भात) एवं व्यञ्जक आहार भोज्य है; चबाने योग्य आहार भक्ष्य है; चूसने योग्य चोष्य एवं चाटने योग्य भोजन लेह्य होता है।[2] षड्रस भोजन ही सर्वोत्तम होता था-"यस्य यस्य यथाकामं षड्रसेष्वभिपूजितम्" (१.५२.२२)। भोजन के यही छह रस आज भी प्रचलित हैं-कटु, कषाय, तिक्त, अम्ल, क्षार तथा मिष्ट।

भारत के विभिन्न प्रदेशों में उत्पन्न होने वाले विविध प्रमुख अन्न रामायण के समय में भी होते थे। तण्डुल (चावल), यव (जौ), गोधूम (गेहूँ), मूँग, चना, कुलथी आदि विभिन्न अनाजों एवं दालों के नाम रामायण में उपलब्ध हैं। इन सबमें भी चावल सर्वाधिक एवं विविध प्रकार से खाया जाता था। पका या उबला चावल ओदन था जिसे सूप (दाल) तथा वंश (शाकादि) के साथ मिला कर खाते थे (२.६१.५)। कृसर (२.७५.३०) एक प्रकार की मटर-चावल या दाल-चावल की खिचड़ी थी। दूध में चावल पका कर बनाई गई खीर (पायस) अत्यन्त लोकप्रिय आहार था। शालि नामक धान्य को कूट कर निकाला गया तण्डुल (चावल) उत्कृष्ट कोटि का माना जाता था। (१.५.१७; ७.८२.३)। नीवार जंगली चावल था।

तत्कालीन आहार में अन्न के व्यञ्जनों के साथ-साथ फलों का भी बहुतायत से प्रयोग होता था (४.२८.२६; ४.३०.१४; ७.८२.३ आदि) इक्षु (ईख-गन्ना), बदरी (बेर), बिल्व (बेल), आमलक (आँवला), पनस (कटहल), खर्जुर (खजूर), आम्र (आम) जम्बु (जामुन), तुङ्ग (नारिकेल-नारियल), कदली (केला), दाडिम (अनार) आदि[3] फल प्रचुर मात्रा में खाए जाते थे। वस्तुतः ऋषि, मुनि तथा वनवासी फलों का ही मुख्य आहार करते थे।

---

१. २.८१.२० १.५२.२३; २.५०.३८

२. वात्स्यायन-कामसूत्र १.३.१६
सोमेश्वर-मानसोल्लास ३.१३.१३४४-४५

३. १.५.१७; २.८१.५६; २.५५.८; २.८४.६; २.८१.३०; ३.१५.१६; ४.२३.१६; ७.४२.२, ४, ५; आदि।

जैसा पहले भी स्पष्ट किया जा चुका है, रामायण के समय मांसाहार का भी पर्याप्त प्रचलन था। थलचर, नभचर तथा जलचर-सभी प्राणियों के मांस खाए जाने के पर्याप्त वर्णन रामायण में प्राप्त हैं। मनोरञ्जन हेतु की जाने वाली मृगया का एक प्रयोजन भोजन के लिए मांस प्राप्त करना भी था-''मांसहेतोरपि मृगान् विहारार्थं च धन्विनः'' (३.४३.४१)। मांस को सामान्यतः पका कर अथवा भून कर खाया जाता था। शीघ्र पकाने तथा स्वादिष्ट बना देने के लिए मांस में दही एवं नमक मिला कर रखा जाता था (५.११.१६)। अधिक दिनों तक रखने के लिए मांस को सुखा लिया जाता था। निषादों के राजा गुह ने भरत का स्वागत करते हुए उन्हें फल-मूल आदि के साथ ताज़ा एवं सूखा मांस भी भेंट किया था-''आर्द्रं शुष्कं तथा मांसम्'' (२.८४.१७)। थलचर प्राणियों में सामान्यतः मृग (हरिण), कुक्कुट (मुर्गा), मयूर (मोर), छाग (बकरा), वराह (सुअर), मेष (मेढा) तथा महिष का मांस भक्षण करते थे।[1] इनके अतिरिक्त पाँच नखों वाले पाँच पशु-शल्यक (साही), श्वाविध (कुत्ता मार कर खाने वाला पशु), गोधा (गोह), शशक (खरगोश) तथा कूर्म (कछुवा) का मांस भी खाया जाता था।[2] किन्तु वानर का मांस खाना वर्जित था।[3] तत्कालीन आर्यों के भोजन में मत्स्य का मांस भी प्रचलित था। भरत का स्वागत करने के लिए निषादराज मत्स्यमांस एवं मधु लेकर गया था-''इत्युक्तोपायनं गृह्य मत्स्यमांसमधूनि च'' (२.८४.१०)। सीताहरण के पश्चात् उसकी खोज में व्याकुल राम को कबन्ध ने सुग्रीव का पता बताते हुए पम्पा सरोवर की पुष्ट मछलियों को खाने का भी अनुरोध किया था।[4]

मांसाहार का इतना प्रचलन होने पर भी मुनिजन मांसाहार नहीं करते थे। पिता के वचनपालन के लिए वन जाते हुए राम ने कहा था- 'अब चौदह वर्षों तक मुनि की भाँति मांसाहार त्याग कर केवल कन्द-मूल-फल का भोजन करता हुआ वन में रहूँगा'-

**चतुर्दश हि वर्षाणि वत्स्यामि विजने वने।**
**कन्दमूलफलैर्जीवन् हित्वा मुनिवदामिषम्।। २.२०.२६.**

भोज्य तथा भक्ष्यादि आहार की विविधता के साथ-साथ विविध प्रकार के पेय भी रामायण के काल मे प्रचलित थे। पेय पदार्थों को प्रायः 'पान' भी कहा गया है (१.५२.२३)। परमात्मा प्रदत्त शुद्ध जल तो प्रत्येक प्राणी का सहज पेय है। जल के अतिरिक्त गोरस (दूध), मधु (शहद), आसव (फलों का रस) तथा मदिरा अन्य पेय पदार्थ थे। रामायण में मदिरा के अनेक पर्यायों तथा विभिन्न वर्णनों से ज्ञात होता है कि उस समय मदिरा का व्यापक

१. २.५२.३३; २.९१.७०; २.७५.३०; ५.११.१७; २.५२.१०२; ३.११.५७; ३.४७.२३; ६.६०.६२ आदि
२. ४.१८.३६
३. ४.१८.४०
४. ३.७३.१४

प्रचार था। अयोध्या की वायु में भी मदिरा की गन्ध प्रवाहित होती थी, जो राम के वनवास चले जाने पर समाप्त हो गई-"वारुणी मदगन्धश्च न प्रवाति समन्ततः" (२.११४.२०)। पति की मंगलकामना में सीता ने सुरापूरित सहस्र घटों से गंगा तथा यमुना की पूजा करने का संकल्प किया था।[1] जानकी ने हरण के लिए तत्पर रावण को फटकारते हुए उसकी राम से तुलना की, तो राम को 'सुराग्र्य' (श्रेष्ठ मदिरा) और रावण को 'सौवीरक' (निकृष्ट-तेज मदिरा) कहा था।[2] स्वयं राम अपने हाथों से सीता को मधु-मैरेय पान कराते थे।[3] रावण की पानशाला में अनेकानेक प्रकार की मदिराओं से परिपूर्ण पात्र हनूमान् ने देखे थे (५.११.२-२३) वालिमृत्यु के पश्चात् राज्य पाकर सुग्रीव ने मदिरापान आदि के कारण राम की सहायता का वचन भी भुला दिया था। इससे स्पष्ट है कि तत्कालीन समाज में सुरा का निर्बाध उपयोग हुआ करता था। मदिरा के भिन्न-भिन्न प्रकारों के लिए भिन्न-भिन्न नाम प्रयुक्त होते थे-यथा-'सुराग्र्य' (३.४७.४५) श्रेष्ठ मदिरा थी। 'सौवीरक' (३.४७.४५) साधारण कोटि की शराब थी। 'मैरेय' (४.३३.७) सुगन्धित सुरा थी। कदम्बादि वृक्षों से स्वतः उत्पन्न मदिरा को 'दिव्य सुरा' तथा कृत्रिम रूप से बनाई गई मदिरा को 'कृतसुरा कहा जाता था (५.११.२२)। गुड़ से खींची गई शराब 'सीधु' (५.११.३२) कहलाती थी 'वारुणी' (६.१२.४०; ६.३४.८) सर्वाधिक तीव्र एवं मादक प्रभाव वाली मदिरा थी।

रामायण काल में आहार के अन्तर्गत मदिरा के इतने व्यापक प्रयोग के प्रमाणों के साथ-साथ मदिरापान की निन्दा भी प्राप्त होती है।

सुरापान करना चोरी आदि के सदृश पाप था-(४.३४.१२)। राजा के दस दोषों में 'मद्यपान' भी एक दोष के रूप में परिगणित है (२.१००.६८)। मदिरापान करने से अर्थ, काम तथा धर्म-तीनों ही पुरुषार्थ नष्ट हो जाते हैं-"पानादर्थश्च कामश्च धर्मश्च परिहीयते" (४.३३.४६)।

रामायणकालीन संस्कृति में आहार सम्बन्धी उपर्युक्त समस्त विवेचन आर्यजनों से सम्बद्ध था। वानरजन शुद्ध शाकाहारी होते थे। साथ ही मधु उनका परम प्रिय पेय था।[4] राक्षसजन मुख्यतः मांसाहारी थे। वे कदाचित् नरमांस भी खा लेते थे। रावण ने सीता को धमकाया था कि उनकी प्रार्थना न मानने पर सीता के शरीर के खण्ड-खण्ड करके वह प्रातराश (कलेवा) कर लेगा (५.२२.६; ३.५३.२५) इसी प्रकार अशोकवाटिका की राक्षसियों ने भी सीता को खा जाने की धमकी दी थीं-'अस्मिन्मुहूर्ते सर्वास्त्वां भक्षयिष्यामहे वयम्।" (५.२४.२७)। मांसाहार की ही भाँति राक्षसों में मदिरापान भी बहुत अधिक था। घर में (५.५.१०-११), सभा में (६.८.२३), युद्ध के लिए जाते समय (६.६०.६३)-सुरापान किया जाता था।

---

१. २.५२.८६, २.५५.२०
२. ३.४७.४५
३. ७.४२.१८.१६
४. ५.६१.१४, ५.६१.१६

भारत में अन्न को ब्रह्म कहा गया है-"अन्नं वै ब्रह्म"-इसीलिए आहार अथवा खान-पान के कुछ शिष्टाचार भी पाए जाते हैं। रामायण के समय भी सर्वप्रथम भोजन देवताओं, पितरों तथा भगवान् को अर्पित करने की परिपाटी थी (२.७५.३०)

भोजन अत्यन्त सत्कारपूर्वक एवं प्रेमसहित कराया जाता था-"दातव्यमन्नं विधिवत् सत्कृत्य न तु लीलया" (११.१३.१३)। भोजन करने के उपरान्त भोजन की प्रशंसा करना भी शिष्टाचार का एक अंग था (१.१४.१७)। भरद्वाज आश्रम में आतिथ्य पाकर भरत ने भोजन की भूरि-भूरि प्रशंसा की (२.९२.५-६)।

**वसन-आभूषण**-सभ्यता के प्रथम छोर पर मनुष्य ने प्रकृति में प्राप्त घास-फूस या पेड़ों की छाल से अपनी नग्नता को ढका होगा। सभ्यता के विकास के साथ-साथ मनुष्य के वस्त्रों का वैविध्य बढ़ता ही गया। वस्त्र बुनने की कला के विकसित होते जाने पर सन, मूँज, कपास, रेशम आदि से विभिन्न प्रकार के सामान्य या बहुमूल्य वस्त्र बनने लगे। रामायण के समय तक वस्त्र बनाने की कला पूर्णतः विकसित हो चुकी थी। स्त्री अथवा पुरुष-सभी में शरीर पर दो वस्त्र धारण करने का प्रचलन था (२.९.५०)। अधोवस्त्र कमर में बाँधा जाकर नीचे तक लटकता था तथा उत्तरीय शरीर के ऊपरी भाग पर धारण किया जाता था (२.३७.१३)।

वाल्मीकि रामायण में अनेक प्रकार के वस्त्रों का उल्लेख प्राप्त होता है। कपास के रेशे से वस्त्र बनते अवश्य थे, किन्तु ऐसे वस्त्र का केवल एक ही उल्लेख है। रावण की आज्ञा पाकर क्रुद्ध राक्षसों से हनूमान् की पूँछ को पुराने सूती कपड़ों से लपेट दिया-"वेष्टन्ते तस्य लांगूलं जीर्णैः कार्पासिकैः पटैः"। ५.५३.६

रेशम के कीड़े के कोश से प्राप्त होने के कारण रेशमी वस्त्र की सामान्य संज्ञा ही कौशेय थी। यह रेशमी वस्त्र बहुमूल्य होता था। इसका रंग भी पीतवर्ण ही होता था। सीता के सम्बन्ध में प्रायः कौशेय धारण करने का ही उल्लेख आया है। जिस समय पञ्चवटी में रावण ने सीता को देखा, उस समय वे 'पीतकौशेयवासिनी' थीं (३.४६.१३, १६)। रावण की गोद में छटपटाती सीता ने पर्वत शिखर पर वानरों को देख कर अपने उत्तरीय में कुछ आभूषण बाँध कर गिरा दिए थे, उनका वह उत्तरीय भी 'स्वर्णकान्ति सम्पन्न पीला वस्त्र' था (५.१५.४७)। अशोकवाटिका में राक्षसियों से घिरी जनकपुत्री का रेशमी वस्त्र तनिक मलिन हो चला था-'क्लिष्टकौशेयवसनां' (५.२०.३०)। पिता की आज्ञा से वन जाते समय राम ने वेदज्ञ आचार्य को अनेक कौशेय वस्त्र दान में दिए थे-"कौशेयानि च वस्त्राणि यावत् तुष्यति स द्विजः" (१.३२.१६)।

रामायण में क्षौमवस्त्रों का अनेकविध उल्लेख है। क्षौमवस्त्र का अर्थ भी सामान्यतः रेशमी वस्त्र ही जाना जाता है, किन्तु डा. वासुदेवशरण अग्रवाल ने अलसी (क्षुमा) के पौधों के रेशों से बनाए गए वस्त्र को क्षौमवस्त्र कहा है।[1] ये वस्त्र सम्भवतः अधिक बहुमूल्य होते थे, और अधिक पवित्र भी माने जाते थे। रामायण में ऐसे वस्त्रों का उल्लेख देवतार्चन, उत्सवों तथा राजा आदि के सम्बन्ध में ही हुआ है। पुत्र की मंगलकामना में देवताराधन करती हुई कौसल्या क्षौमवासिनी थीं। (२.४.३०)। पुनः अन्यत्र अग्नि में हवन करती हुई कौसल्या ने क्षौमवस्त्र ही पहन रखे थे-"सा क्षौमवसना हृष्टा"....., (२.२०.१५)। स्वयं राम ने श्रीनारायण की उपासना करते हुए स्वच्छ क्षौम वस्त्र पहन रखा था-"विमलक्षौमसंवीतः" (२.६.७)। राम के राज्याभिषेक समाचार से अत्यधिक प्रसन्न राम की धाय ने हल्का पीला या श्वेत क्षौमवस्त्र धारण किया था-"पाण्डुरक्षौमवासिनीम्" (२.७.७)। इसी प्रकार चारों पुत्रवधुओं का स्वागत करती हुई कौसल्यादि माताएँ क्षौम वस्त्रों से अलंकृत थीं-"शोभिताः क्षौमवाससः" (१.७७.१२)। इन्द्रजित् के द्वारा बन्दी बनाए गए हनुमान् ने सभाभवन में रावण को देखा, जिसने बहुमूल्य क्षौमवस्त्र धारण किया था-"महार्हक्षौमसंवीतं" (५.४६.४)।

कपास, रेशम अथवा अलसी के बने वस्त्रों पर शोभा एवं मूल्य-दृष्टि से रत्न आदि भी जड़ दिए जाते थे (५.१८.२४)। उन वस्त्रों पर सोने-चाँदी के तारों से काम किया जाता था-"महारजतवाससम्" (५.१०.७)। रावण के सभाभवन के फर्श पर सोने के काम का वस्त्र बिछा हुआ था-"रुक्मपट्टोत्तरच्छदाम्" (६.११.१४)।

नागरिकों अथवा राजाओं के शोभायमान वस्त्रों के विपरीत तपस्वीजन, मुनिगण आदि वल्कल, अजिन (मृगचर्म) अथवा कुशचीर (कुशा से बिने हुए मोटे वस्त्र) पहना करते थे। पुत्र राम के वनगमन के समय कौसल्या ने रोते हुए पूछा था-"क्या जटावल्कलधारी वन से लौटकर आए हुए तुमको मैं देख पाऊँगी"-"यत् त्वां पुत्रक पश्येयं जटावल्कलधारिणम्" (२.२४.३७)। नन्दिग्राम में रहते हुए भरत ने वल्कल एवं जटा धारण करके मुनिवेश धारण कर लिया था (२.११५.२३)। रामायण में 'चीर' एवं 'कुशचीर' शब्दों का प्रयोग सम्भवतः वल्कल वस्त्र के लिए भी किया गया है। राम के अयोध्या आगमन के समय भरत ने 'चीर' एवं 'अजिन' पहन रखा था-"चीरकृष्णाजिनाम्बरः" (६.१२७.२०)। इसी प्रकार निषादराज गुह की स्वागतसामग्री को ग्रहण न करते हुए राम ने स्वयं को "कुशचीराजिनधरं" कहा था (२.४६.४४)। वस्तुतः अयोध्याकांड के सैंतीसवें सर्ग में कैकेयी के द्वारा रामादि को वल्कल प्रदान किए जाने के प्रसंग में सर्वत्र 'चीर' अथवा 'कुशचीर' शब्द का ही प्रयोग किया गया है। मुनिगण अथवा वनवासी लोग मृगचर्म भी पहनते थे।

ऊन के वस्त्र तथा कम्बल भी प्रचलन में थे। कुम्भकर्ण की मृत्यु के पश्चात् वानरों ने लंका में आग लगा दी थी, जिसमें अन्य वस्तुओं के साथ विविध प्रकार के वस्त्र भी जल गए-

---

१. अग्रवाल, वासुदेवशरण-**हर्षचरित, एक सांस्कृतिक अध्ययन**-पृष्ठ ७६

**क्षौमं च दह्यते तत्र कौशेयं चापि शोभनम्।**
**आविकं विविधं चौर्णं काञ्चनं भाण्डमायुधम्।। ६.७५.६**

वहाँ क्षौमवस्त्र, कौशेयवस्त्र, भेड़ के रोएँ का वस्त्र तथा विविध ऊन (ऊर्णा) के वस्त्रादि जले।

रामायणकालीन संस्कृति में किसी विशिष्ट व्यक्ति का स्वागत करते हुए वस्त्र देने की परम्परा थी। भरद्वाज मुनि ने भरत एवं उनकी सेना का स्वागत किया तो अन्य वस्तुओं के साथ-साथ वस्त्रों के भी ढेर लगा दिए-"वाससां चापि संचयान्" (२.६१.७६)। अत्रि-पत्नी अनसूया ने अपने तपोवन में सीता का स्वागत करते हुए उन्हें श्रेष्ठ आभरण तथा वस्त्र प्रदान किए थे, जो उपयोग में लाए जाने पर भी निर्दोष ही दिखते थे (२.११८.१८-१६)। वस्त्रोपहार तथा वस्त्रदान सम्मान करने का चिह्न स्वरूप था। जनक ने पुत्री सीता को विदा करते समय करोड़ों की संख्या में रेशमी तथा सूती वस्त्र दिए थे-"क्षौमान् कोट्यम्बराणि च" (१.७४.४)। वन जाते समय राम ने अपनी और सीता की समस्त वस्तुएँ दान में दे दी थीं, जिनमें श्रेष्ठ रेशमी वस्त्र भी थे (२.३०.४४; २.३२.१६)। दशरथ की मृत्यु के बाद जब वसिष्ठ की आज्ञा से दूत भरत के मामा के यहाँ पहुँचे, तो बहुमूल्य वस्त्रों का उपहार लेकर गए थे -

**इमानि च महार्हाणि वस्त्राण्याभरणानि च।**
**प्रतिगृह्य विशालाक्ष मातुलस्य च दापय।। २.७०.४**

शरीर के अन्य भागों को वस्त्रों से ढकने के समान ही पैरों की रक्षा के लिए पादुका (लकड़ी निर्मित) तथा उपानह (चर्म निर्मित) का प्रयोग किया जाता था। भरद्वाज मुनि ने भरत एवं सेना के स्वागत में सहस्रों जोड़ी पादुकाएँ तथा उपानह भी प्रस्तुत कर दिए थे-

**पादुकोपानहं चैव युग्मान्यत्र सहस्रशः। २.७१.७६**

भरत ने स्वर्णभूषित पादुकाओं को राम का प्रतिनिधि मान कर सिंहासन पर स्थापित कर दिया था।[1]

अनादि काल से ही मानव श्रृंगारप्रिय रहा है। रामायण काल में भी शरीर की सज्जा में आभूषणों का महत्त्वपूर्ण स्थान था। स्त्री एवं पुरुष सभी अलंकार धारण किया करते थे। अयोध्या नगरी में कोई भी व्यक्ति आभूषणरहित नहीं रहता था-

**नाकुण्डली नामुकुटी नास्रग्वी............**
**.....नाप्यनंगदनिष्कधृक्। नाहस्ताभरणो.......।। १.६.१०-११**

---

१. २.११२.२१; २.११२.२४; २.११५.१४

आभूषण अधिकांशतः स्वर्णनिर्मित होते थे, कदाचित् चाँदी के भी हो सकते थे। उनमें विविध प्रकार के रत्न जड़े जाते थे। रामायण में नील या नीलम (२.६१.२६, ७६), विद्रुम या प्रवाल (२.६१.४४), मुक्ता (२.६१.४४; ५.५४.२२), वज्र अर्थात् हीरा (५.४.६; ५.४६.३), वैदूर्य (२.६१.२६, ७७) आदि बहुमूल्य रत्नों का आभूषण रूप में अनेकशः उल्लेख हुआ है। हनुमान् ने लंकादहन के समय घरों से पिघल-पिघल कर बहते हुए रत्नों एवं सोने चाँदी का द्रव देखा था-

वज्रविद्रुमवैदूर्यमुक्तारजतसंहतान्।
विचित्रान् भवनाद्धातून् स्यन्दमानान् ददर्श सः ।। ५.५४.२७-२८

रामायण में स्त्री और पुरुष के लगभग एक से आभूषण नाम प्राप्त होते हैं। गले में माला, हार, रत्नमाल, मुक्तालड़ी;[1] हाथ में अङ्गद, केयूर, वलय[2]; कान में कुण्डल[3] आभूषण पुरुष एवं स्त्रियाँ पहना करते थे। वनगमन से पूर्व राम ने वसिष्ठपुत्र सुयज्ञ को विविध स्वर्णरचित आभूषणों एवं रत्नों से पूजित किया था।

जातरूपमयैर्मुख्यैरङ्गदैः कुण्डलैः शुभैः।
सहेमसूत्रैर्मणिभिः केयूरैर्वलयैरपि।।
अन्यैश्च रत्नैर्बहुभिः काकुत्स्थः प्रत्यपूजयत्। २.३२.५-६

इसके साथ ही राम ने सीता की ओर से सुयज्ञ की पत्नी के लिए भी हार, हेमसूत्र, विचित्र अङ्गद, केयूर आदि प्रदान किए थे।[4] स्त्रियों के कतिपय आभूषण ऐसे भी थे जो पुरुषवर्ग नहीं पहनता था-यथा कमर में काञ्चीगुण, दाम, मेखला या रशना (२.६.४३; २.३२.७; ४.३३.३८ आदि); पैरों में मधुर झंकार युक्त नूपुर (३.५२.२६; ५.१५.४६); मस्तक पर चूड़ामणि (५.३८.६६) तथा तिलक (२.६.४६)।

जैसा स्पष्ट किया जा चुका है, रामायण के समय में स्त्री तो 'सर्वाभरणभूषिता' रहती ही थी; पुरुष भी अपने शरीर को आभूषणालंकृत करने में पीछे नहीं रहते थे। युद्ध के लिए कुम्भकर्ण को सन्नद्ध करते हुए रावण के द्वारा उसे विभिन्न आभूषणों से अलंकृत करने के प्रसंग में पुरुष के आभूषणों का सारा ही वर्णन आ गया है-'रावण ने बीच-बीच में मणि पिरोई गई सोने की माला (मणिकृतान्तरां स्रजम्) कुम्भकर्ण के गले में पहना दी। उसके अंगों में अङ्गद (बाजूबन्द), अँगूठियाँ, श्रेष्ठ आभरण तथा चन्द्रमा की भाँति कान्तिमान्

१. २.६.५६ ; २.३२.७; ३.५२.३३; ७.४०.२५ आदि
२. २.३२.८ ; ४.६.२३ ; ५.१५.४२ आदि
३. १.४.१८; २.१६.२; ४.६.२३) आदि
४. २.३२.७-८

हार (हारं च शशिसंकाशं) पहनाए। शरीर पर दिव्य सुगन्धित पुष्पमालाएँ तथा दोनों कानों में कुण्डल पहना दिए। स्वर्णरचित अङ्गद, केयूर तथा निष्क आदि आभूषणों से कुम्भकर्ण अत्यन्त प्रकाशित हुआ'-(६.६५.२५-२८)।

स्वर्ण, रजत तथा रत्नों के अतिरिक्त पुष्पों से भी श्रृंगार किया जाता था। स्त्रियाँ एवं पुरुष सभी पुष्पों के विभिन्न आभूषण पहनते थे। अधिकांशतः गले में पुष्पों की माला पहनी जाती थी।[1] केशों को भी पुष्पों से सजाने का प्रचलन था (३.५२.१६; ३.५२.२६; ५.१८.१७; ७.२६.१५)।

**आमोद-प्रमोद**-किसी भी संस्कृति की उन्नत या अवनत अवस्था को सम्यक्तया जानने के लिए तत्कालीन मनोरञ्जन के साधनों का ज्ञान प्राप्त करना अनिवार्य है। आमोद-प्रमोद के विभिन्न साधन या रूप एक ऐसा तत्त्व है, जो एक ओर तो मानव के अन्तरतम को अनावृत करते हैं और दूसरी ओर मानव के परिष्कार का भी दिग्दर्शन कराते हैं। मनोरञ्जन के विविध साधनों या रूपों से देश की आर्थिक प्रगति किंवा समृद्धि भी अनुमानित होती है।

वाल्मीकि रामायण के समय में मनोरञ्जन के साधनों में पर्याप्त वैविध्य भी था, और समस्त मनुष्य अपने अवकाश के क्षणों को किसी न किसी आमोद-प्रमोद में व्यतीत कर सकने की कला भी जानते थे। वाल्मीकि रामायण में उल्लिखित मनोरञ्जन के विविध साधन इस प्रकार हैं :-

१. **संगीत**-परमेश्वर ने जीवन को रुचिकर एवं सौख्यपूर्ण बनाने का एक अपूर्व साधन मानव को प्रदान किया है, और वह है संगीत। भले ही वह कण्ठसंगीत हो, अथवा वाद्यसंगीत। वाल्मीकि रामायण में संगीत मानो दैनिक जीवन का ही एक अंग प्रतीत होता है। नागरिक, राजा, तपस्वी, आर्य, वानर, राक्षस सभी संगीतप्रेमी जान पड़ते हैं। मार्ग, गलियाँ, चतुष्पथ, भवन, उद्यान-सर्वत्र ही समय-समय पर संगीत की गुञ्जार प्रसृत रहती हैं। पृथ्वी की सुन्दर नगरी अयोध्या में विविध वाद्यों की सुमधुर ध्वनि गूँजती ही रहती थी।[2] रामायण का तो प्रारम्भ ही लवकुश के तन्त्रीलय से समन्वित, मधुर राग सम्पन्न गान से ही हुआ है (१.४.३३-३४)। यह सर्वविदित तथ्य है कि उत्सव की शोभा संगीत से द्विगुणित हो जाती है। राम का जन्म हुआ तो गन्धर्वों ने मधुर गीत सुनाए- "जगुः कलं च गन्धर्वा" (१.१८.१७); अयोध्या की गलियाँ भी गायन से गूँजने लगी- "रथ्याः.....गायनैश्च विराविण्यः" (१.१८.१९)। राम आदि चारों भाइयों के विवाहोत्सव में भी अप्सराओं का नृत्य एवं गन्धर्वों का गायन होने लगा था।[3] राम के राज्याभिषेक का शुभ समाचार फैलते ही गाते हुए गायकों की, मन एवं कानों को सुख देने वाली राग परिवाहिनी गीत जनता सुनने लगी-

---

१. २.११४.२३; ५.२२.२५; ५.१५.७; ५.२५.१७; २.६३.१३; ६.२२.१९ आदि

२. १.५.१८

३. १.७३.३८

"....गायकानां च गायतां। मनः कर्णसुखा वाचः शुश्राव जनता ततः" (२.६.१४) राजा एवं राजपुत्र प्रातःकाल मंगलगीत सुन कर निद्रा त्यागा करते थे (२.६५.२)। वन के मार्ग में राम की कुशशय्या देखकर व्यथित भरत ने निषादराज गुह से यही तो कहा था कि बहुमूल्य शय्या पर शयन करके जो राम प्रातःकाल गीतों और वाद्यों की ध्वनि से जगाए जाते थे, वे भूमि पर शयन कैसे करते होंगे।[1] संगीत की मनोहारी शक्ति के कारण ही गणिकाओं ने सरल स्वभाव ऋष्यश्रृंग को अपनी ओर आकृष्ट कर लिया था। (१.१०.११)। भरद्वाज ऋषि ने भरत एवं उनकी सेना का स्वागत अप्सराओं और गन्धर्वों के नृत्य-गीत-वाद्यादि से किया था (२.९१.२५-२६)। राम ने लवकुश का गान सुनने के लिए 'गीतनृत्यविशारदों' को भी आमन्त्रित किया था (७.९४.६)।

आर्यजनों के सदृश वानरों एवं राक्षसों में भी संगीत मनोरंजन का प्रमुख साधन था। क्रुद्ध लक्ष्मण जब सुग्रीव के महल में पहुँचे, तो वहाँ उन्होंने वीणा की लय पर गाए जाते हुए 'समतालपदाक्षर' गीत सुना था (४.३३.२१)। सीता का अन्वेषण करते हुए हनुमान् जब लंका में विचरण कर रहे थे तब उन्होंने मंद्र, मध्यम तथा तार (उच्च) स्वरों से सम्पन्न रुचिर गीत सुने-"शुश्राव रुचिरं गीतं त्रिस्थानस्वरभूषितम्"-(५.४.१०)।

वाल्मीकि रामायण में गीत के साथ-साथ वाद्यों का भी बहुत प्रचलन परिलक्षित होता है। भरत के नाट्यशास्त्र में चार प्रकार के वाद्यों का कथन किया गया है-तत, अवनद्ध, सुषिर एवं घन।[2] वाल्मीकि रामायण में इन चारों प्रकारों के वाद्यों का पर्याप्त उल्लेख है। तत (तार वाले) वाद्यों में वीणा सर्वाधिक प्रिय थी। इस वाद्य के अनेक विभिन्न पर्याय नाम रामायण में प्राप्त होते हैं-यथा वीणा (१.५.१८); तन्त्री (४.३३.२१; ७.७१.१५); विपञ्ची (५.१०.४१) तथा वल्लकी (५.१७.२३)। अवनद्ध (चमड़ा मढ़े हुए) वाद्यों में दुन्दुभि, पटह, मृदंग, पणव; भेरी आदि[3] का सर्वत्र वादन किया जाता था। प्रातःकाल बजाए जाते हुए इन वाद्यों की मधुर ध्वनि से राजागण निद्रा त्यागते थे (२.८१.१...२ ; ५.१८.३)। राम के राज्याभिषेक से पूर्व वसिष्ठ ने तालजीवियों (वाद्य-वादन कुशलों) को राजमहल में उपस्थित होने का आदेश प्रसारित किया था (२/३/१७)। सुषिर (फूँकने वाले या मुँह से बजाए जाने वाले) वाद्यों में वेणु या वंश (बाँसुरी) सर्वाधिक मधुर वाद्य है। साथ ही तूर्य (तुरही) तथा शंख का भी बहुत प्रयोग किया जाता था। (५.५३.१७; ६.११.६)। घन (पीट कर बजाये जाने वाले) वाद्य प्रायः धातु निर्मित होते हैं तथा रामायण के समय में ऐसे वाद्यों में घण्ट एवं ताल के नाम उल्लेखनीय हैं। युद्ध के लिए जाते समय अथवा युद्ध के मध्य में भी दुन्दुभि, भेरी, तूर्य आदि बजाए जाते थे (६.६५.३३; ६.५०.६२)।

---

१. २.८८.८
२. नाट्यशास्त्र-२८.२
३. १.५.१८; ५.६.४३; ६.५०.६१.६२;

२. **नृत्य**-गीत एवं वाद्य के सदृश ही नृत्य का भी ललित कलाओं में प्रमुख स्थान है। प्रत्येक समाज एवं युग में नृत्य मनोरञ्जन का प्रमुख साधन रहा है। नृत्य व्यक्ति के मन की प्रसन्नता को भी अभिव्यक्त करता है और प्रेक्षकों की प्रसन्नता में भी अभिवृद्धि करता है। नृत्य के साथ वाद्य यन्त्रों का प्रयोग भी किया जाता है। वाल्मीकि रामायण में संगीत की ही भाँति नृत्य के भी बहुविध उल्लेख हैं। राम के जन्म एवं विवाह पर विविध दिव्य नृत्य हुए (१.१८.१८; १.७३.३७-३८)। केकय देश में दुःस्वप्न देख कर खिन्न बैठे हुए भरत के मनोरञ्जनार्थ मित्रों ने अनेक नृत्य कराए-''लासयन्त्यपि चापरे'' (२.६६.४) भरत के आगमन पर भरद्वाज ऋषि ने सम्पूर्ण सेना के मनोरंजनार्थ घृताची, विश्वाची, मिश्रकेशी, अलम्बुषा, नागदत्ता, हेमा आदि अनेक अप्सराओं का आवाहन करके उनका नृत्य प्रस्तुत कराया था (२.९१.१७, २६, ४७)। राक्षसराज रावण की लंका में गीत नृत्यादि का बहुत अधिक प्रचलन था। हनुमान् ने रावण के अन्तःपुर में कोमल अंगसञ्चालनों से नृत्य करने में प्रवीण स्त्रियों को निद्रा के वशीभूत देखा था (५.१०.३२)-

**अंगहारैस्तथैवान्या कोमलैर्नृत्यशालिनी।**
**विन्यस्तशुभ्रसर्वांगी प्रसुप्ता वरवर्णिनी।। ५.१०.३६**

'संगीत' शब्द से भले ही केवल गान अर्थ ग्रहण कर लिया जाए, किन्तु वस्तुतः संगीत शब्द का अर्थ है-गान, वाद्य एवं नृत्य-''गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते।'' वाल्मीकि रामायण में अनेक स्थलों पर (४.१.१५) प्रकृति के विभिन्न तत्त्वों-भ्रमर, मेढक, मेघ, वन आदि में ही सम्पूर्ण संगीत का आयोजन दृष्टिगोचर होता है-

**षट्पादतन्त्रीमधुराभिधानं प्लवंगमोदीरितकण्ठतालम्।**
**आविष्कृतं मेघमृदंगनादैर्वनेषु संगीतमिव प्रवृत्तम्।। ४.२८.१५**

३. **नाटक**-नाटक अथवा अभिनय मनोरञ्जन के साथ-साथ शिक्षा का भी उत्तम साधन है। रामायणकालीन संस्कृति में नाटकों का प्रचार संगीत नृत्यादि की भाँति अत्यन्त व्यापक तो नहीं था, किन्तु नाटक खेले अवश्य जाते थे। खिन्न एवं उदास बैठे भरत के मनोरञ्जनार्थ कुछ मित्रों ने नाटकों का आयोजन भी कराया था-''नाटकानपरे स्माहुः'' (२.६६.४)। अयोध्या नगरी में कुछ स्थल ऐसे थे जहाँ केवल स्त्रियाँ ही नाटकाभिनय करके आनन्दित हुआ करती थीं-''वधूनाटकसंघैश्च संयुक्तां सर्वतः पुरीम्'' (१.५.१२)। रामायण में ऐसे स्थल कम ही हैं जहाँ नृत्यादि से भिन्न करके नाटक या नटमात्र का उल्लेख आया हो। अधिकांश स्थलों पर 'नटनर्तक' शब्द ही प्रयुक्त किया गया है।[1]

४. **हास्यगोष्ठी या हास्यमण्डली**-चातुर्यपूर्ण प्रसन्न वचनों से दूसरों के मन को आनन्दित कर देना एक कला है। विशेषतः राजसभाओं अथवा धनिकों के यहाँ ऐसी हास्य

---

१. १.१८.१८; २.६७.१५; ७.६४.३

गोष्ठी मनोरञ्जन का साधन रूप होती है। रामायण में भी इस प्रकार के मनोरञ्जन के कतिपय प्रसंग मिलते हैं। दुःस्वप्न देखकर सन्तप्त बैठे हुए भरत को गोष्ठी हास्य भी प्रफुल्लित नहीं कर पाया था-"गोष्ठीहास्यानि कुर्वद्भिर्न प्राहष्यत राघवः" (२.६९.५)। राम की सभा में अनेक हास्यकार थे, जो परिहाससमन्वित बहुविध कथाएँ सुना-सुना कर राम का मनोरञ्जन किया करते थे।[1]

५. **मृगया**-राजवर्ग अथवा क्षत्रिय वर्ण में मृगया भी मनोरञ्जन का एक प्रमुख साधन रही। इस क्रीडा में मनोरञ्जन तो था ही; साथ ही पराक्रम, चातुर्य, लक्ष्यवेध की निपुणता, साहस आदि गुणों का भी विकास था। व्ययसाध्य होने के कारण और विभिन्न अस्त्र-शस्त्रों का नैपुण्य अपेक्षित होने के कारण मृगया राजाओं में ही अधिक लोकप्रिय रही। वन जाते समय राम ने 'मृगया को राजर्षि के समुदाय की अभिमत क्रीड़ा' कहा था, जो कालान्तर में सभी धनुर्धारियों को प्रिय हो गई।[2] राम जब मृगया करने जाते थे, तो लक्ष्मण धनुष लेकर उनके पीछे जाया करते थे (१.१८.३१-३२) मृगया से स्वभावतः व्यायाम भी हो जाता था। दशरथ के शब्दवेधी बाण से जब मुनिपुत्र की हत्या हो गई थी, उस समय वस्तुतः दशरथ व्यायाम करने की दृष्टि से ही मृगया खेलने गए थे (२.६३.२०)। मृगया से मनोरञ्जन भी होता है, आहार के लिए मांस भी मिलता है तथा वन में उपलब्ध मणि, रत्न, सुवर्ण आदि धातुएँ भी उपलब्ध हो जाती हैं-

> **मांसहेतोरपि मृगान् विहारार्थं च धन्विनः।**
> **घ्नन्ति लक्ष्मण राजानो मृगयायां महावने।।**
> **धनानि व्यवसायेन विचीयन्ते महावने।**
> **धातवो विविधाश्चापि मणिरत्नसुवर्णिनः।। ३.४३.३१-३२.**

मृगया में प्रमत्त, अप्रमत्त अथवा विमुख पशु का वध भी दोष नहीं माना जाता था (४.१८.३६)। श्रेष्ठ धर्मज्ञाता राजर्षिगण भी मृगया खेला करते थे-"यान्ति राजर्षयश्चात्र मृगयां धर्मकोविदाः" (४.१८.४०)।

६. **उद्यान-क्रीड़ा**-मनोरञ्जन के अन्य साधनों में उद्यानादि क्रीड़ा भी एक है। वर्तमान काल में भी पार्क आदि स्थानों पर मनुष्य पिकनिक करके मनोरञ्जन हेतु जाया करते हैं; उसी प्रकार वाल्मीकि रामायण के समय में भी उद्यानों, पर्वतीय स्थलों आदि पर नागरिक आमोद हेतु जाते थे। घृताची अप्सरा के गर्भ से उत्पन्न राजा कुशनाभ की सौ कन्याएँ श्रेष्ठ आभूषणों से अलंकृत होकर उद्यानभूमि में आकर गायन, वादन, नृत्यादि करती हुई परम प्रसन्न होती थीं-(१.३२.११-१३)। राजारहित (अराजक जनपद में स्वर्णाभूषित कुमारियाँ सन्ध्याकाल में क्रीड़ा करने के लिए उद्यानों में नहीं जाया करतीं-

---

१. ७.४३.१; ७.४३.३। कथयन्ति स्म.....

२. २.४९.१६-१७

नाराजके जनपदे तूद्यानानि समागताः।
सायाह्ने क्रीडितुं यान्ति कुमार्यो हेमभूषिताः।। २.६७.१७.

रामवनगमन एवं दशरथ की मृत्यु के बाद जब भरत अयोध्या बुलाए गए तो नागरिकों की क्रीड़ा से रहित होने के कारण अयोध्या के उद्यान भरत को रुदन-सा करते हुए प्रतीत हुए थे (२.७१.२२-२३)। रावण के महल के परिसर में ही बनाई गई अशोकवाटिका उसकी श्रेष्ठ विहारभूमि थी (५.१४...)। मनोरञ्जन के ऐसे स्थानों के लिए रामायण में अनेक नाम प्रयुक्त हुए हैं; यथा-कूटागार (१.५.१५); वर्धमानगृह (२.१७.१८); आक्रीड (५.२.१२); लतागृह-क्रीड़ागृह (५.६.३६-३७); चित्रशाला (५.१२.१३) आदि।

७.**द्यूतक्रीड़ा**-वैदिक काल से ही द्यूत भी मनोरञ्जन का एक साधन रहा है। क्रीड़ा की सीमा से बढ़कर व्यसन बन जाने के कारण द्यूत की निन्दा भी अत्यन्त प्राचीनकाल से होती रही। वाल्मीकि रामायण में द्यूतक्रीड़ा का विशद वर्णन तो प्राप्त नहीं होता; किन्तु स्थल-स्थल पर प्रयुक्त किए गए विभिन्न उपमानों अथवा संकेतों से इसका प्रचलन अवश्य ज्ञात होता है। हनुमान् ने लंका में रावण की शाला में निष्कम्प जलते हुए कांचन दीपों को मानो ऐसे ध्यानमग्न देखा, जैसा द्यूत में बड़े जुआरी से हारे हुए छोटे जुआरी धनराशि के कारण चिन्तामग्न होते हैं-

प्रध्यायत इवापश्यत् प्रदीपांस्तत्र कांचनान्।
धूर्तानिव महाधूर्तैर्देवनेन पराजितान्।। ५.९.३१.

अशोकवाटिका-ध्वंस के समय हनुमान् के द्वारा वेगपूर्वक हिलाए जाने के कारण पत्तों, फूलों, फलों के झड़ जाने से वृक्ष ऐसे जुआरियों की भाँति लग रहे थे, जो दाँव पर वस्त्र तथा आभूषण भी हार गए हों-

निधूर्तपत्रशिखराः शीर्णपुष्पफलद्रुमाः।
निक्षिप्तवस्त्राभरणा धूर्ता इव पराजिताः।। ५.१४.१५.

वाल्मीकि रामायण में भी द्यूतक्रीड़ा के प्रति निन्दा का स्वर ही मुखरित हुआ है। राम के वन जाने में अपनी निर्दोषिता की शपथ करते हुए भरत ने अक्ष (पाँसों) में आसक्ति को निन्दनीय ही ठहराया है (२.७५.४१)। द्यूत को काम से उत्पन्न होने वाले दशवर्ग (दस दोषों) में परिगणित किया गया था (२.१००.७०)।

रामायण के समय में आमोद-प्रमोद के उपर्युक्त साधनों के अतिरिक्त मद्यपान (आहार शीर्षक में देखें), मल्लक्रीड़ा (१.५.२१; २.३६.४) तथा कथावाचन (१.२३.२२) आदि के द्वारा भी मनोरञ्जन किया जाता था।

---

## आर्थिक जीवन

**अर्थ, धन, सम्पत्ति**-ये सभी शब्द मनुष्य की विभिन्न आवश्यकताओं को भली भाँति पूर्ण कर सकने के साधन के पर्याय रूप हैं। मुद्रा, रजत, स्वर्ण, रत्न, भवन, क्षेत्र (खेत), पशु आदि सभी धन के ही विविध रूप हैं। जीवन के सुचारु निर्वाह के लिए अर्थ अपरिहार्य है; साथ ही अर्थ के प्रति लोलुपता हेय और त्याज्य भी। इसीलिए संस्कृत साहित्य में विविध प्रकार का अर्थोपार्जन भी वर्णित है और अर्थसंग्रह के त्याग का उपदेश भी।

किसी भी राष्ट्र या समाज का जीवन जितना सुशासित एवं शान्तिपूर्ण होता है, उसकी आर्थिक स्थिति उतनी ही स्थिर एवं उन्नत होती जाती है। वाल्मीकि रामायण इसका पुष्ट प्रमाण है। रामायण के समय में राजा को तीन विद्याओं (विद्यास्तिस्रः-२.१००.६८) में निपुण होना पड़ता था। ये तीन विद्याएँ थीं-त्रयी (तीन वेद), दण्डनीति तथा वार्ता। वार्ता के अन्तर्गत कृषि, व्यापार एवं पशुपालन का एकत्र ग्रहण होता है। वस्तुतः वार्ता के विषय ही रामायणकाल में आजीविका के मुख्य साधन थे और इस दायित्व को प्रमुखतः वैश्यवर्ण वहन किया करता था।[1]

**कृषि**-भारत सदा से ग्रामप्रधान देश रहा है और इसीलिए यहाँ की आर्थिक व्यवस्था का मुख्य आधार कृषि है। वाल्मीकि रामायण में भी कृषि ही आय का प्रमुख स्रोत थी। रामायण में कृषि का अत्यधिक वर्णन प्राप्त होता है। तत्कालीन सभी जनपद एवं प्रदेश शुभ शस्य से सम्पन्न रहते थे। मागधी नाम से प्रसिद्ध सोन नदी के दोनों तटों पर अत्यन्त उपजाऊ खेत थे, जिनसे वह सदैव शस्यसम्पन्न रहती थी-"सुक्षेत्रा शस्यमालिनी" (१.३२.१०)। वन जाते समय राम का रथ कोसल और वत्स देशों से होकर निकला, जो धान्य सम्पत्ति एवं सस्यसम्पत्ति से सम्पन्न थे (२.५०.८; २.५२.१०१)। लवणासुर का वध करके शत्रुघ्न ने पुनः मधुपुरी को बसाया और शीघ्र ही वहाँ के खेत धान्य सम्पन्न हो गए- "क्षेत्राणि सस्ययुक्तानि" (७.७०.१०)। पञ्चवटी में रहते समय हेमन्त ऋतु के आगमन पर लक्ष्मण ने इस ऋतु के वैशिष्ट्य का वर्णन करते हुए तत्कालीन कृषि की शोभा का भी अत्यन्त सुन्दर वर्णन किया है-

**वाष्पाच्छन्नान्यरण्यानि यवगोधूमवन्ति च।**
**खर्जूरपुष्पाकृतिभिः शिरोभिः पूर्णतण्डुलैः।**
**शोभन्ते किंचिदालम्बाः शालयः कनकप्रभाः।। ३.१६.१६-१७**

अर्थात् 'जौ और गेहूँ के खेतों से युक्त ये वन भाप से ढँके हुए हैं। खजूर के फूल की सी आकृति वाली तथा सुनहरे रंग की शालिधान्य की ये बालियाँ चावलों के भर जाने से कुछ लटक सी गई हैं और बहुत सुशोभित हो रही हैं।'

---

१. २.१००.४७

ग्राम और खेत नगरों के समीप या सटे हुए ही होते थे। राम में अनुरक्त अयोध्या नगरी के निवासी अपने उद्यानों, भवनों और खेतों को छोड़कर राम के साथ वन जाने को तत्पर हो गए थे (२.३३.१७)। राम का रथ जब अनेक जनपदों को लाँघते हुए वन की ओर जा रहा था तब राम ने सीमाओं के समीप जोती गई भूमि के कारण सुशोभित ग्रामों को देखा था-"ग्रामान् विकृष्ट-सीमान्तान्" (२.४६.३)। नगर की समीपता के कारण ग्रामवासियों को अन्न, फल आदि बेचने के लिए अधिक दूर नहीं जाना पड़ता होगा।

तत्कालीन कृषि अधिकांशतः वर्षा पर निर्भर रहती थी। वर्षा न होने से कृषिनाश के कारण प्रजाओं को घोर दुख भोगना पड़ता है, अतः अनावृष्टि से सभी भयभीत रहते हैं-"अनावृष्टिः सुघोरा वै सर्वलोकभयावहा" (१.६.६)। कदाचित् दस वर्ष अनावृष्टि के कारण सारा लोक ही दग्ध होने लगा था-"दश वर्षाण्यनावृष्ट्या दग्धे लोके निरन्तरम्" (२.११७.६); तब अनसूया ने अपनी तीव्र तपस्या के प्रभाव से गंगा की धारा को प्रवाहित किया था और फलमूल उत्पन्न किए थे। कृषि के लिए वर्षा के इसी महत्त्व के कारण कृषकगण सदैव मेघजल की प्रतीक्षा करते हैं-"पर्जन्यमिव कर्षकाः" (२.११२.१३)। वर्षा के जल से कृषि आकण्ठ तृप्त हो जाती है-"सस्यमिवाम्बुभिः" (२.३२.१३)। हवा और धूप से सूख जाने के कारण नष्टप्राय बीज भी वर्षा के जल से सिंच कर पुनः हरा हो जाता है-"वातातपक्लान्तमिव प्रणष्टं, वर्षेण बीजं प्रतिसंजहर्ष" (५.३०.६)। हनुमान् से श्रीराम का कुशल-समाचार जान कर सीता को हर्षाधिक्य से वैसे ही रोमाञ्च हो आया, जैसे आधे ही उगे अंकुरों वाली धरती में वर्षा के पानी से सारे बीज फूट पड़ते है (५.४०.२)। राम ने वालि से भयभीत सुग्रीव को सान्त्वना देते हुए भी कृषि एवं वर्षा सम्बन्धी उपमान प्रस्तुत किया था-"हे सुग्रीव! जिस प्रकार वर्षा ऋतु में अच्छे खेत में बोया गया बीज अवश्य फल देता है, उसी प्रकार तुम्हारा मनोरथ भी पूर्ण होगा"-"वर्षास्विव च सुक्षेत्रे सर्वं सम्पद्यते तव" (४.७.२०)। रामराज्य में उचित समय पर मेघ ऐसी बर्षा करते थे जैसे अमृत ही बरसा रहे हों-"काले वर्षति पर्जन्यः पातयन्नमृतं पयः" (७.४१.२०)। निश्चित रूप से जल को अमृत रूप देना कृषि को ही संकेतित करता है।

रामायणकाल में कृषि प्रमुखतः वृष्टि पर निर्भर अवश्य थी, किन्तु अनावृष्टि की स्थिति में धरती को सींचने के लिए नहरों, कुओं, बावड़ियों, जलाशयों आदि का भी पूर्ण प्रबन्ध रहता अवश्य था। केवल वर्षा पर निर्भर रहने वाली भूमि 'देवमातृक' तथा सिंचाई के अन्य साधनों से भी सम्पन्न भूमि 'अदेवमातृक' कहलाती है। कोसल देश की भूमि 'अदेवमातृक' थी। चित्रकूट आए भरत से राम ने स्पष्टतः पूछा था कि हमारे पूर्वजों के द्वारा सुरक्षित कोसल जनपद धनधान्य-सम्पन्न तो है ? (२.१००.४५)। पानी को सुरक्षित रखने के लिए सेतु भी बांधे जाते थे (२.८०.१०..१२; ६.१२८.४)।

किसी भी राज्य की आर्थिक उन्नति राजा अथवा शासन के पर्याप्त संरक्षण से ही सम्भव होती है। रामायणकालीन आजीविका के साधनों में विशेषतः कृषिकार्य को राजा से पर्याप्त प्रोत्साहन एवं संरक्षण प्राप्त था। स्वयं राजा भी कृषिज्ञान से सम्पन्न होता था। राजा

जनक जब हल चलाकर भूमिशोधन कर रहे थे, तब हल के अग्रभाग से जोती गई भूमि (सीता) से ही उन्हें कन्यारत्न की प्राप्ति हुई थी। (१.६६.१३-१४) राजा का यह कर्तव्य था कि वह रक्षण तथा पालन करता हुआ वैश्यों का भरण करता रहे (२.१००.४८)। राजा अनरण्य के सुशासन के कारण राज्य में अनावृष्टि न होने से कृषिकार्य पर्याप्त उन्नत रहा और कभी अकाल नहीं पड़ने पाया (२.११०.१०)। कृषकों की उपज को सुरक्षित रखने के लिए सम्भवतः राजा की ओर से धान्यकोश (अनाज के गोदाम) स्थापित किए जाते थे। राम के वन जाते समय दशरथ ने आज्ञा दी थी कि मेरे धनकोश के साथ-साथ धान्यकोश भी राम के साथ जायें-

**धान्यकोशश्च यः कश्चिद् धनकोशश्च मामकः।**
**तौ राममनुगच्छेतां वसन्तं निर्जने वने।। २.३६.७**

राजकीय सुरक्षा एवं संवर्धन न मिलने पर कृषिकार्य सुचारु रूप से नहीं हो पाता। जिस देश में राजा न होने के कारण अराजकता फैल गई हो, वहाँ खेत में बीज नहीं बोये जाते और कृषक तथा पशुपालक सुखपूर्वक सो भी नहीं पाते-

**नाराजके जनपदे बीजमुष्टिः प्रकीर्यते।**
**शेरते विवृतद्वाराः कृषिगोरक्षजीविनः।। २.६७.१०, १८**

यदि किसी राज्य पर निरन्तर आक्रमण होते रहें, तो भी वहाँ के कृषि सम्बन्धी कार्य नष्ट हो जाने से समृद्धि ही समाप्त हो जाती है। मलद तथा करूष नामक दो राज्य धनधान्य से सम्पन्न तथा सुखी थे (१.२४.२५)। किन्तु ताटका एवं मारीच के निरन्तर आक्रमणों और उपद्रवों से वे दोनों जनपद विनष्ट ही हो गए (१.२४.२८; १.२५.१४)। इससे स्पष्ट है कि रामायणकाल में कृषि को राजकीय संरक्षण प्राप्त था तथा कृषि ही आजीविका का प्रमुख साधन थी।

वाल्मीकि रामायण में अनेक फलोद्यानों का भी वर्णन आया है। कोसल प्रदेश "उद्यानाम्रवणोपेतान्" था (२.५०.९)। वन जाते समय राम ऐसे राज्यों से होकर निकले थे जो रमणीय उद्यानों से व्याप्त थे-रम्योद्यानसमाकुलम् (२.५०.११)। समुद्र-संतरण करके जब हनुमान् लंका पहुँचे तो वहाँ उन्होंने अनेक रम्य उद्यान देखे (५.२.१३)। रावण के सुरक्षित उद्यान अशोकवाटिका की फलपुष्पसमृद्धि को देखकर हनुमान् के अङ्गों में हर्षजनित रोमांच हो आया था (५.१४.२)। सुग्रीव के राज्य में भी नन्दनवन के सदृश मनोहर सुरक्षित उद्यान मधुवन था (५.६१-६२)। इनके अतिरिक्त भी अनेक उद्यानों का रामायण में कथन है। किन्तु रामायण के किसी भी प्रसंग से यह स्पष्ट नहीं होता कि विभिन्न फलोद्यान आजीविका के साधन भी थे।

**पशुपालन**-रामायणकाल में पशुपालन भी आजीविका का एक प्रमुख साधन था। कृषि-कर्म के लिए भी पशु अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होते हैं। वस्तुतः ये दोनों एक दूसरे के पूरक

सदृश हैं। अयोध्या नगरी में विविध प्रकार के पशु थे-"वाजिवारणसम्पूर्णा गोभिरुष्ट्रैः खरैस्तथा" (१.५.१३)। विविध श्रेष्ठ जातियों के वेगवान् अश्वों और बलशाली तथा पर्वताकार गजराजों से परिपूर्ण होकर अयोध्या अत्यन्त सुशेभित रहती थी (१.६.२२-२६)।

रामायण में उल्लिखित विभिन्न पशुओं में गौ सर्वाधिक पवित्र एवं मूल्यवान् पशुधन थी। गाय तो रत्नस्वरूप ही थीं-"रत्नं हि भगवन्नेतद्" (१.५३.९)। गाय के बिना कोई दान या कोई निष्क्रय पूर्ण नहीं होता था। रामायण में अनेक स्थलों पर गोदान के प्रसंग आए हैं। राजा नृग ने बछड़ों से युक्त, स्वर्णभूषित एक करोड़ गायें ब्राह्मणों को दान में दी थीं (७.५३.८)। राम जब वन जाने लगे तो विभिन्न ब्राह्मणों में प्रत्येक को एक सहस्र गौ का दान किया-(२.३२.१४, १८, २१, ३९)। दशरथ के द्वादशाह श्राद्ध में भरत ने बहुत सी गायें दान कीं (२.७७.२)।

विश्वामित्र ने वसिष्ठ की शबला गौ के निष्क्रय में एक लाख गाएँ देनी चाही थी (१.५३.९)। महाराज दशरथ ने अश्वमेध यज्ञ के पश्चात् अपनी सारी पृथिवी ब्राह्मणों को दक्षिणा में दे दी। किन्तु ब्राह्मणों ने पृथिवी न लेकर धन या गौ मांगी। उस समय दशरथ ने सम्पूर्ण पृथिवी के निष्क्रय में दस लाख गायें उन ब्राह्मणों को दी थीं (१.१४.४९-५०)।

रामायण में स्थल-स्थल पर गोरस, गोधन, गोकुल, गोपाल आदि सन्दर्भ प्राप्त होते हैं। गाय का दूध मनुष्यों का प्रिय खाद्य था। यह गोरस (दूध) हेमन्त ऋतु में बढ़ जाया करता था-"सम्पन्नतरगोरसाः" (३.१६.७)। गायों के वंशसंवर्धन के लिए गायों के समूह में हृष्ट-पुष्ट सांड भी रखे जाते थे (२.३२.३८; ४.३०.३८)। बड़े-बड़े चरागाह गायों के लिए सुरक्षित रहते थे (२.४९.११)। गायों की सम्पूर्ण देखभाल का भार गोपालकों पर होता था। वाल्मीकि ने अराजक राज्य की तुलना ग्वालों रहित गायों से की है-"अगोपाला यथा गावस्तथा राष्ट्रमराजकम्" (२.६७.२९)। गायों के विश्राम के लिए प्रत्यागार-गोशालाएँ-बनवाई जाती थीं (२.४०.४३)। तत्कालीन युग में गायों की इसी महत्ता के कारण सम्भवतः गायों की चोरी अथवा बलात् हरण भी होता होगा। विश्वामित्र ने वसिष्ठ की गौ को बलात् हर ले जाना चाहा था (१.५४)।

रामायणकाल की आर्थिक व्यवस्था में अश्व का भी प्रमुख स्थान था। अश्व का प्रधानतम गुण था उसकी त्वरित गति। अपनी शीघ्रगामी गति के कारण घोड़े लम्बे से लम्बे मार्ग को शीघ्र पार कर लेते हैं। दशरथ के रथ के घोड़े वायु के समान गतिवाले थे (२.९७.२४)। दशरथ की मृत्यु के बाद वसिष्ठ ने भरत को बुला लाने के लिए दूतों को आदेश दिया था कि वे शीघ्रगामी अश्वों पर चढ़ कर राजगृह जाएँ-"पुरं राजगृहं गत्वा शीघ्रं शीघ्रजवैर्हयैः" (२.६८.६)। युद्धक्षेत्र में भी अश्वों की महती भूमिका होती थी। भली प्रकार प्रशिक्षित किए गए घोड़े तीव्र बाणवर्षा में भी अचञ्चल ही रहते थे। मेघनाद के रथ के घोड़ों ने युद्धभूमि में अद्भुत आचरण किया था। सारथि के मर जाने पर भी वे घोड़े व्याकुल नहीं हुए, वरन् शान्त भाव से स्वतः ही रथ को मण्डलाकृति में दौड़ाते रहे-

असूतास्ते हयास्तत्र रथमूहुरविक्लवाः।
मण्डलान्यभिधावन्ति तदद्भुतमिवाभवत्।। ६.६०.२८-२६.

पशुपालन के अन्तर्गत गौ एवं अश्व के अतिरिक्त हाथी पालने के भी अनेक उल्लेख रामायण में हैं। नागरिक तथा सामरिक दोनों प्रकार की आवश्यकताओं के लिए तथा राजकीय वैभव और समृद्धि के प्रदर्शन में हाथियों का अनिवार्यतः उपयोग होता था। अपने उदार, सौम्य और भव्य स्वरूप के लिए हाथी मूल्यवान् होते थे।[1] हाथी का मूल्य उसके सुन्दर दाँतों के कारण भी बढ़ जाता है। भारत में हाथीदाँत के आभूषण, खिलौने, मूर्तियाँ, भवनों के गवाक्ष, तोरण, जालियाँ, स्तम्भ आदि बनाए जाने की परिपाटी अत्यन्त प्राचीन है। सीता को हर कर लंका ले जाने के पश्चात् उन्हें लुब्ध करने के लिए रावण ने अपना सम्पूर्ण भवन दिखाया, जहाँ हाथीदाँत के स्तम्भ और गवाक्ष बने हुए थे (३.५५.८,१०)। चार दाँत तथा तीन दाँतों वाले श्रेष्ठ हाथी रावण के विस्तृत भवन को चारों ओर से घेर कर रक्षा किया करते थे (५.९.५)। ऐरावत, महापद्म तथा दिग्गजों के वंशों में उत्पन्न मदमत्त गजराजों से अयोध्या परिपूर्ण रहती थी (१.६.२४-२५)।

हाथी अत्यधिक शक्तिशाली होता है अतः हाथी को पकड़ने के अनेक उपाय उस समय प्रचलित थे। हाथी को प्रज्वलित मशालों से भयभीत करके किसी अन्धकूप की ओर प्रेरित किया जाता था, और वहाँ गिरने पर पकड़ लिया जाता था (२.२१.५४)। तामरों तथा अंकुशों की मार से आहत करके हाथी पकड़ा जाता था (२.७४.३५)। हाथी के आने-जाने के मार्ग में गहरा गढ्ढा खोदकर वृक्ष की डालियों से ढँक दिया जाता था (५.४७.२०)। प्रशिक्षित हाथियों के समूह से किसी वन्य हाथी को घेरकर उसे वशीभूत कर लिया जाता था (६.१६.६...८)। इन उदाहरणों से रामायणकालीन समय में हाथी-पालन के महत्त्व का स्पष्ट परिज्ञान होता है।

**वाणिज्य-व्यापार**-देश की समृद्धि में वाणिज्य एवं व्यापार का महत्त्वपूर्ण स्थान होता है। राजकीय कोश में मुख्य योगदान वणिकों और व्यापारियों का ही होता है। रामायण का समस्त परिदृश्य एक समृद्ध देश का है। अतः स्वाभाविक है कि उस युग में व्यापार एवं वाणिज्य भी पर्याप्त उन्नत अवस्था में होंगे। अयोध्या में व्यापारियों के पृथक्-पृथक् बाजार थे-''सुविभक्तान्तरापणाम्'' (१.५.१०)। वहाँ विभिन्न दुकानों (आपण) में प्रचुर रत्न तथा अन्य विक्रय योग्य द्रव्य संचित रहते थे-''प्रभूतरत्नं बहुपण्यसंचयम्'' (२.१७.४७)। सजे हुए बाजारों और दुकानों की शोभा दर्शनीय होती थी-''समृद्धविपणापणाम्'' (२.१४.२७)। चन्दन, अगरु, उत्तम गन्ध द्रव्यों, क्षौम तथा कौशेय वस्त्रों, अनविंधे मोतियों और उत्तमोत्तम स्फटिक रत्नों से अयोध्या के राजमार्गों (की दुकाने) की शोभा द्विगुणित हो जाती थी (२.१७.३-५)। रामवनगमन के समय शोकार्त दशरथ ने सुमन्त्र को आज्ञा दी थी कि

---

१. व्यास, शांतिकुमार नानूराम-रामायण कालीन समाज-पृष्ठ २२४

अयोध्या के महाधनी वणिक् जन भी राम के साथ जाएँ-"वणिजश्च महाधनाः शोभयन्तु कुमारस्य वाहिनीः" (२.३६.३)। राम के वन चले जाने पर वणिकों की दुकानें बन्द हो जाने से अयोध्या ऐसी श्रीहीन दिखाई देने लगी जैसे नष्ट हुए तारों वाला आकाश हो (२.४८.३५)। चित्रकूट से लौट कर भरत ने निरानन्द अयोध्या को देखा जहाँ के सारे व्यापारी संघ किंकर्तव्यविमूढ़ हो गये थे और बाज़ार तथा दुकानें बहुत ही कम खुले थे-'सम्मूढनिगमां सर्वां संक्षिप्तविपणापणाम्' (२.११४.१३)।

रामायण के समय में व्यापार-वाणिज्य की उन्नति तत्कालीन सुन्दर एवं सुरक्षित मार्गों से भी ज्ञात होती है। अयोध्या के सुविभक्त ,ापथों (२.८६.१६) का उल्लेख किया जा चुका है। लंका के मार्ग भी चौड़े और दर्शनीय थे जिन्हें पानी छिड़ककर और पुष्प बिखेर कर सुशोभित किया जाता था (६.२७.८)। नगरों से बाहर भी दूर-दूर तक रथ के उपयुक्त मार्गों का निमार्ण होता था। राम जब वन के लिए गए तो अयोध्या से गंगा तक रथयोग्य मार्ग से गए थे (२.४६.२६)। वर्षा ऋतु मे ये विभिन्न मार्ग वृष्टिजल से टूट-फूट कर रथों तथा अन्य वाहनों के चलने के अयोग्य हो जाते थे-'अभीक्ष्णवर्षोदकविक्षतेषु यानानि मार्गेषु न सम्तपन्ति' (४/२८/१६)। सुन्दर मार्ग आवागमन को सरल बना देते हैं और व्यापार के लिए अच्छे मार्ग नितान्त अनिवार्य होते हैं। भरत ने जब चित्रकूट जाने का विचार किया तो सबसे पहले समविषम भूमि को बराबर पाट कर मार्ग बना देने वाले शिल्पिकों को आगे भेजा था-'क्रियतां शिल्पिभिः पन्थाः समानि विषमाणि च' (२.७९.१३)। व्यापारीगण दूर-दूर तक भिन्न-भिन्न प्रदेशों में जाकर पण्यसामग्री का विक्रय किया करते थे। वनों, पर्वतों आदि से होकर निकलने वाले दूरगामी मार्गों में व्यापारियों के सार्थ (समूह) चला करते थे (३.६०.३४; ४.६७.४८)। साथी से बिछुड़ जाने पर व्यक्ति की दशा असुरक्षा के कारण दयनीय हो जाया करती थी और वह हिंसक जानवरों आदि की विपत्ति में भी फँस सकता था (३.६०.३४; ४.६७.४८)। रामायण युग में आन्तरिक व्यापार तो पर्याप्त उन्नत था, किन्तु उस समय भारत के विदेशों से व्यापार सम्बन्ध होने के सबल प्रमाण रामायण में उपलब्ध नहीं होते। फिर भी कतिपय सन्दर्भों में इनके संकेत हैं अवश्य। अयोध्या पुरी का वर्णन करते हुए वाल्मीकि ने लिखा है कि विभन्न देशों के निवासी व्यापारी उस नगरी की शोभा बढ़ाते थे-"नानादेशनिवासैश्च वणिग्भिरुपशोभिताम्" (१.५.१४)। उत्तर, पश्चिम, दक्षिण, आदि देशों से समुद्र पार करके वणिक् जन अयोध्या के राजा को विभिन्न रत्नों का उपहार दिया करते थे-

**उदीच्याश्च प्रतीच्याश्च दाक्षिणात्याश्च केवलाः।**
**कोट्यापरान्ताः सामुद्राः रत्नान्युपहरन्तु ते।। २.८२.८**

लवणासुर का वध करने के बाद शत्रुघ्न ने मधुपुरी को फिर से निवेशित करना प्रारम्भ किया तथा शीघ्र ही वह पुरी विशाल गृहों, चौराहों, बाज़ारों तथा विभिन्न देशों से आए हुए व्यापारियों से सुशोभित होने लगी (७.७०.११, १४)।

वाल्मीकि ने हनुमान् के समुद्रसन्तरण के प्रसंग में समुद्र की विशालता, दुर्लंघ्यता, विविध जन्तुओं आदि का जो विस्तृत वर्णन किया है (५.१), उससे तत्कालीन युग में समुद्र सम्बन्धी ज्ञान का स्पष्ट चित्रण उपलब्ध होता है। समुद्र में पालयुक्त नौकाओं का भी प्रचलन अवश्य था (५.१.६७)। समुद्र में जाते समय यदि व्यापारी की नौका सामान से अधिक भरी हुई होती थी तो वायु के थपेड़ों से वह डूब भी जाया करती थीं-"समुद्रमध्ये नौः पूर्णा वायुवेगैरिवाहता" (५.२५.१४)। अशोकवाटिका में हनुमान् ने शोकभार से झुकी हुई सीता को देखा जैसे अधिक भार से भरी नौका जल में दब या झुक जाया करती है। "शोकभारैरिव न्यस्तां भारैर्नावमिवाम्भसि" (५.१७.३)। वाल्मीकि ने अनेक स्थलों पर असह्य शोक के लिए सागर का साङ्गरूपक रचा है (२.५६.२८...३२; ३.२१.१२)। इसके अतिरिक्त युद्धकाण्ड में राक्षसों ने रावण की प्रशंसा करते हुए यमलोक के लिए महासागर का उपमान दिया है और देवसेना तथा महासागर की पारस्परिक उपमा दी है (६.७.१३-१४; २०....२२)। ये सारे विभिन्न प्रसंग रामायण युग में वैदेशिक व्यापार का संकेत अवश्य देते हैं।

तत्कालीन व्यापार वाणिज्य में मुद्रा भी प्रचलित थी और विनिमय अथवा निष्क्रय भी होता था। सिक्के के रूप में रजत तथा स्वर्ण की मुद्राएँ प्रचलित थीं, जिन्हें 'निष्क' भी कहा जाता था।[1]। विनिमय व्यापार रत्न, वस्त्र स्वर्ण, पशु, गौ आदि किसी भी रूप में हो सकता था, किन्तु निष्क्रय रूप में गौ सर्वाधिक मूल्यवान् समझी जाती थी,[2]। जिसके उदाहरण दिये जा चुके हैं।

रामायणकाल में आर्थिक समृद्धि के अन्य साधनों की भाँति व्यापार-वाणिज्य को भी पर्याप्त राजकीय संरक्षण प्राप्त था। जब भी कोई महोत्सव या बृहद् यज्ञ आदि आयोजित किए जाते थे तो शासन की ओर से मार्गों में अथवा उन विशिष्ट स्थलों पर व्यापारियों एवं वणिग्जनों को हाट-बाजार लगाने के लिए भेजा जाता था (७.९१.१९-२२)। ऐसे अवसरों पर राज्य की ओर से विभिन्न शिल्पी जनों को भी धन-मानादि से सत्कृत किया जाता था (१.१३.६-१०)। राम ने भरत से स्पष्ट कहा था कि वार्ता-कृषि, व्यापार आदि में संलग्न होकर ही संसार समृद्ध होता है अतः उन सबकी भली प्रकार रक्षा करना राजा का कर्तव्य है-

> **वार्तायां संश्रितस्तात लोकोऽयं सुखमेधते।**
> **तेषां गुप्तिपरीहारैः कच्चित् ते भरणं कृतम्।**
> **रक्ष्या हि राज्ञा धर्मेण सर्वे विषयवासिनः।। २.१००.४७-४८**

राजा के सुशासन एवं पर्याप्त रक्षण के कारण ही व्यापारी जन अपनी द्रव्य सामग्री

---

१. १.१४.५१; २.३२.१०; २.७०.२१; ७.६४.१७-१८ आदि

२. १.६१.१३; १.१४.४६-५०; १.५३.६ आदि

के साथ दूर-दूर तक यात्रा कर पाते थे। जिस देश में कोई राजा न हो, वहाँ अराजकता के कारण दूरगामी वणिग्जन बहुत सी पण्य सामग्री साथ लेकर लम्बी यात्राएँ नहीं कर सकते–

**नाराजके जनपदे वणिजो दूरगामिनः।**
**गच्छन्ति क्षेममध्वानं बहुपण्यसमाचिताः।। २.६७.२२**

कृषि, पशुपालन तथा व्यापार-वाणिज्य-ये तीन किसी भी राष्ट्र की अर्थयवस्था के प्रमुख साधन हैं। साथ ही वनों से प्राप्त होने वाली वनज सम्पत्ति तथा खानों से प्राप्त खनिज भी अर्थव्यवस्था को सुदृढ़ बनाते हैं तथा व्यापार को विविधात्मक एवं उन्नत करते हैं। रामायणयुग में वनज सम्पत्ति के अन्तर्गत चन्दन, सामान्य लकड़ी, शहद, गोंद, फल-फूल, मसाले, सौन्दर्य प्रसाधन सामग्री, वल्कल वस्त्र आदि का उल्लेख प्राप्त होता है।[1] कालायस, कार्ष्णायस, कांस्य, रजत, हिरण्य, सुवर्ण, ताम्र, त्रपु, रत्न, विद्रुम स्फटिक आदि खनिज सम्पत्तियाँ थीं।[2]

आजीविका के उपर्युक्त साधनों के अतिरिक्त और भी अनेक उद्योग-धन्धे रामायण काल में प्रचलित थे। राम से मिलने के लिए जाते समय भरत के साथ अयोध्या के लगभग सभी नागरिक भी गए थे। उस वर्णन में तत्कालीन विविध उद्योगों एवं शिल्पों की एक विस्तृत सूची ही प्राप्त हो जाती है। तदनुसार मणिकार, कुम्भकार, सूत्रकार (जुलाहे), शस्त्रोपजीवी, मायूरक (मोर पंखों से छत्र व्यजन बनाने वाले), क्राकचिक (लकड़ी चीरने वाले), वेधक (मोती पिरोने वाले), रोचक (काँच का सामान बनाने वाले), दन्तकार (हाथीदाँत से सामान बनाने वाले), सुधाकार (पुताई करने वाले), गन्धकार, स्वर्णकार, कम्बलकार, स्नापक (स्नान कराने वाले), वैद्य, धूपक, शौण्डिक (मद्य विक्रेता), रजक (धोबी), तुन्नवाय (दर्जी), ग्रामघोषमहत्तर (गोशाला रक्षकों के प्रधान), नट एवं नटी, कैवर्त्तक (मछुआरे), आदि बैलगाड़ियों पर चढ़कर भरत के पीछे-पीछे गए थे (२.८३.१०-१६)। डा. व्यास ने अपनी पुस्तक में इन उद्योगों के साथ-साथ और भी अनेक प्रकार के ऐसे शिल्पियों अथवा श्रमिकों के नाम गिनाए हैं, जो रामायण में स्थल-स्थल पर प्राप्त होते हैं।[3]

इस सम्पूर्ण विवेचन से रामायण के युग में भारत की समृद्धि एवं वैभवसम्पन्नता का एक समग्र चित्र उपस्थित होता है। उस समय देश की आर्थिक स्थिति पर्याप्त उच्च थी अतः मनुष्य का सामान्य जीवन स्तर भी उच्च था। आहार, वस्त्र, आभूषण, भवन, उद्यान आपण (बाजार) आदि से यह अर्थसम्पन्नता दृष्टिगोचर होती है। मनुष्य के प्राप्तव्य पुरुषार्थों में अर्थ भी एक पुरुषार्थ है। वाल्मीकि ने अपने युग में अर्थ पुरुषार्थ का प्रतिपादन लक्ष्मण के मुख से भली प्रकार कराया।[4] जिस प्रकार पर्वत से नदियाँ प्रवाहित होती हैं उसी प्रकार संवृत्त एवं प्रवृद्ध धन से ही सारी क्रियाये सम्पन्न होती हैं–

---

१. ३.५५.२१; २.८.३०;२.७२.२२; ५.२.८-११; ५.१४.३-४; ७.१.१५; ७.४२.१-६; आदि

२. १.१४.५४; १.३७.२०; २.३२.१४; २.४०.२३; २.६४.५-६; २.१००.४७; ३.२८/२०;

३. व्यास, शान्तिकुमार नानूराम-रामायणकालीन समाज- पृष्ट २३६ से २३८

४. वाल्मीकि रामायण ६.८३.३१..........४०

**अर्थेभ्योऽथ प्रवृद्धेभ्यः संवृत्तेभ्यस्ततस्ततः।**
**क्रियाः सर्वाः प्रवर्तन्ते पर्वतेभ्य इवापगाः।। ६.८३.३२**

## लोक-विश्वास में शकुन, अपशकुन

न जाने किस अनादि काल से मानव मन प्राकृतिक परिवर्तनों से प्रसन्न अथवा व्यथित होता आया है। तीव्र वर्षा, असमय झञ्झावात, उल्कामय पतन आदि से भयभीत होकर वह बचने के उपाय खोजता था और प्रकृति के रमणीय सौन्दर्य से मुग्ध होकर प्रफुल्लित हो जाता था। उस अनादि काल के ये सुख-दुःख क्रमशः सभ्य बनते हुए मनुष्य के अन्तःकरण में सजीव रहकर शकुन और अपशकुन विचार के रूप में प्रतिफलित होने लगे। सृष्टि के सभी चर-अचर तत्त्वों में एकतानता के कारण यदि प्रकृति मनुष्य को प्रभावित करती है तो मनुष्य का आचरण अथवा मनोविचारों का आवेग भी प्रकृति को उसी रूप में अवश्य प्रभावित करता है। इसी एकतानता को ध्यान में रखकर नक्षत्रों और मुहूर्तों के विचारपूर्वक ज्योतिष का उदय हुआ।

रामायणकाल तक आते-आते ज्योतिष तो पूर्णतया स्थापित हो ही चुका था, शकुनों अथवा अपशकुनों का भी बहुत विचार किया जाता था। रामायणयुगीन जीवन में इन सब पर पर्याप्त विश्वास था। कोई भी नवीन कार्य शुभ घड़ी तथा शुभ मुहूर्त में मंगलवाचन-पूर्वक ही प्रारम्भ किया जाता था। गृहप्रवेश करना हो अथवा राज्याभिषेक, विवाह हो अथवा यज्ञानुष्ठान, सामान्य यात्रा हो अथवा शत्रु से युद्ध के लिए विजय प्रस्थान सभी कार्य मंगल मुहूर्त में करना ही कल्याणकारी माना जाता था।[1] यदि अशुभ मुहूर्त में कोई कार्य प्रारम्भ हो जाय तो कार्यविनाश के साथ-साथ कर्ता का भी नाश हो जाता था। रावण ने मुहूर्त का विचार किये बिना ही 'विन्द' मुहूर्त में सीता का हरण किया था। यह मुहूर्त एक ओर तो उसका खोया धन मिला देता है और दूसरी ओर हरण करने वाले का वैसे ही नाश कर देता है जैसे बंसी को पकड़कर मछली नष्ट हो जाती है-

**विन्दो नाम मुहूर्तोऽसौ न च काकुत्स्थ सोऽबुधत्।**
**त्वत्प्रियां जानकीं हृत्वा रावणो राक्षसेश्वरः।**
**झषवद् बडिशं गृह्य क्षिप्रमेव विनश्यति।। ३.६८.१२**

वाल्मीकि रामायण में सौ से भी अधिक स्थलों पर शकुन या अपशकुन का कथन किया गया है। यह आधिक्य ही सूचित कर देता है कि रामायण के युग में मनुष्य इन सबमें दृढ़तया विश्वास करता था। रामायण में प्राप्त विभिन्न निमित्त अथवा लक्षण या तो प्रत्यक्षतः दिखाई दिए हैं अथवा व्यक्तिविशेष को स्वप्न में शकुन-अपशकुन दर्शन हुए हैं। रावण जब

१. क्रमशः सन्दर्भ देखिए -२.५६.२५; २.३.४१; १.७१.२४; १.७३.८; १.१२.१; ६.४.५-६

सीता का हरण करके ले चला, तो आर्त स्वर में विलाप करती हुई सीता ने तत्कालीन विश्वास को ही वाणी दी थी-

**निमित्तं लक्षणं स्वप्नं शकुनिस्वरदर्शनम्।**
**अवश्यं सुखदुःखेषु नराणां परिदृश्यते।। ३.५२.२**

**अपशकुन**-रामायण में शकुनों की अपेक्षा अपशकुनों का अधिक वर्णन है। ये सारे ही वर्णन किसी न किसी अशुभ एवं घोर घटना से पूर्व घटे है और अनेक बार मनुष्यों ने उनकी ओर ध्यान भी आकृष्ट कराया है। राक्षसों के मुख्य सामन्त अथवा प्रमुख योद्धागण जब-जब भी राम से युद्ध करने चले हैं,[1] तब-तब अपशकुनों का लगभग एक सा रूप प्रस्तुत हुआ है। रावण-जन्म के समय[2], सीताहरण के पश्चात् सूनी पञ्चवटी में राम के लौटते समय[3], सेनासहित राम के लंका पहुँच जाने पर[4] तथा अशोकवाटिका में सीता को बन्दी बना लेने के बाद से लंका में हो रहे[5] विभिन्न अपशकुनों की एक अत्यन्त विस्तृत सूची प्राप्त होती है। इन अपशकुनों को पहचान कर ही राम ने लक्ष्मण से कहा था कि समस्त श्रेष्ठ रीछों, वानरों और राक्षसों को नष्ट करने वाला लोकक्षयकारी भयंकर भय मैं देख पा रहा हूँ-

**लोकक्षयकरं भीमं भयं पश्याम्युपस्थितम्।**
**प्रबर्हणं प्रवीराणामृक्षवानररक्षसाम्।। ६.२३.३; ६.४१.१२**

उपर्युक्त भिन्न-भिन्न अवसरों पर होने वाले समस्त अपशकुनों को निम्नलिखित रूप में वर्गीकृत किया जा सकता है। प्रत्यक्ष दिखने वाले अपशकुन इस प्रकार हैं-

**असमय प्राकृतिक परिवर्तन या प्रकृतिगत संकेत**-पृथिवी एवं पर्वतों का कम्पित होना, समुद्र का तटीय मर्यादा उल्लंघन करना, वृक्षों का अचानक टूट जाना अथवा वृक्षों के फूल-फल-पुष्प झड़ जाना, सरोवरों में कमल सूख जाना।

वायु का धूल उड़ाते हुए प्रतिकूल प्रवाहित होना, बवण्डर का वामावर्त। सूर्य-कान्ति मन्द पड़ना, प्रज्जलित सूर्य से अग्निज्वालायें निकलना, निर्मल सूर्यमण्डल में नीला चिह्न

---

१. खरसेना-प्रयाण ३.२३.१-८; कुम्भकर्ण का युद्धक्षेत्रगमन ६.६५.४७-५२ धूम्राक्ष का युद्ध हेतु निकलना ६.५१.३०-३५; मकराक्ष " " " ६.७८.१७-२० वज्रदंष्ट्र " " " ६.५३.१३-१६; रावण " " " ६.६५.४३-४५
अकम्पन " " " ६/५५/६-१२; रामरावणयुद्ध ६.१०२.२१-३३
प्रहस्त " " " ६/५७/३३-३८; रामरावणयुद्ध ६.१०६.२१-३३

२. ७.६.३०-३२

३. ३.५७.२-२३; ३.६०.१-२

४. ६.२३.३-११; ६.३५.२४-३४

५. ६.१०.१५-२१

देखना, सूर्यबिम्ब के चारों ओर अलातचक्र के सदृश काला लाल घेरा होना, सूर्य के निकट परिधि सदृश कबन्ध दिखाई देना, अमावस्या के विना ही राहु का सूर्य को ग्रसने लगना।

रात्रि के समय में भी चन्द्रमा का कान्तिहीन रहना, क्रूर किरणों से ताप अनुभव होना, किरणों का रंग काला या लाल होना।

आकाश में वज्रपात के सदृश गड़गड़ाहट, अन्तरिक्ष से भयानक उल्कापात, तारों का धूल से घिरकर कान्तिहीन होना, आकाश में गदर्भाकृति धूसरवर्णी मेघों का घिर आना, मेघों से रक्तमिश्रित जलकण बरसना, समस्त दिशाओं का धूलि धूसरित हो जाना, दिशाओं का जलती सी प्रतीत होना अथवा अन्धकाराच्छन्न हो जाना।

प्रज्जलित अग्नि के स्फुलिंगों का चमकरहित होना, अग्नि की लौ का धुँए से घिर जाना, मन्त्रपूर्वक हवि सामग्री डालने पर भी अग्निक्षय होना आदि।

**पशु-पक्षियों के संकेत**-हरी दूब खाकर भी घोड़ों का दीन स्वर में हिनहिनाना, रथ में जुते हुए अथवा पीठ पर आरोही को लेकर चलने वाले घोड़ों का अचानक ही लड़खड़ाना, आँखों से आँसू बहना।

अकारण ही गायों का दूध एवं हाथियों का मद सूख जाना, रथ या अन्य वाहन ढोने वाले गधों, ऊँटों और अश्वतरों (खच्चरों) के शरीर पर रोएँ खड़े हो जाना, उनकी आँखों से आँसू बहना, भली प्रकार चिकित्सा करने पर भी स्वस्थ न होना।

दोनों समय गोधूलि वेला में गीदड़ियों एवं सियारिनों का रुदन अथवा कठोर चीत्कार, गीदड़ों का अमंगलजनक भैरवनाद, गीदड़ियों का मुँह से अग्निज्वालायें निकालते हुए दारुण एवं रोमाञ्चकारी शब्द निकालना।

हाथी का आर्तनाद, बिल्ली की क्रूर गुर्राहट, नगरद्वार पर क्रूर पशुओं का समूह में एकत्रित होकर तीव्र आर्तनाद।

रथध्वजा पर गीध का बैठना, नगर के भवनों को मानो स्पर्श सा करते हुए गीधों का मण्डलाकृति में उड़ना, भवनों के ऊपर समूह में एकत्रित होकर कौओं का कर्कश स्वर, मांसभक्षी पशु-पक्षियों का विकृत स्वर में रुदन, पक्षियों और पशुओं का सूर्य की ओर मुँह करके रोना, पक्षियों का अपने स्थानों का त्याग करके उड़ जाना, मृगों एवं पक्षियों के झुण्डों का पुनः पुनः दाहिनी ओर आना, लाल पैरों वाले सफेद कबूतरों का विनाश की अग्रसूचना की भाँति घरों में घूमना एवं उड़ना, गृहपालित मैनाओं का चीं-चीं करते हुए परस्पर गुंथ कर नीचे गिर जाना।

पाकशाला, यज्ञशाला एवं ब्रह्मस्थली में सरीसृप पाया जाना, यज्ञ के उपयुक्त हवि सामग्री में चीटियाँ हो जाना।

**स्वशरीरगत संकेत**-मुखकान्ति का फीका पड़ जाना, शरीर में कम्पन होने लगना, चलते-चलते लड़खड़ा जाना, आवाज बदलकर रूखी हो जाना, अकारण ही आँखों में आँसू आना, हाथ में पकड़ी वस्तु का हाथ से गिर जाना, पुरुषों का बाँए अंग अथवा भुजा अथवा

आँख का फड़कना, पुरुष की बाईं आँख की निचली पलक का जोर-जोर से फड़कना, स्त्री का दाहिना अंग या आँख फड़कना।

**मानसिक परिवर्तनगत संकेत**-मन का उद्विग्न एवं अधीर होना, हृदय में अस्वस्थता एवं दीनता अनुभव होना, चित्त अशान्त हो जाना, किसी कार्य में चित्त स्थिर न होना, स्मरणशक्ति का ह्रास होना, सम्पूर्ण पृथिवी सूनी होने का भान होना।

रामायण में उपर्युक्त सारे अपशकुन मनुष्य को प्रत्यक्षतः दिखाई दिये हैं। रामायण में दो प्रसंग ऐसे भी हैं, जहां स्वप्न के दृश्य अपशकुनकारी थे। दशरथ की मृत्यु का समाचार जानने से भी पूर्व ननिहाल में रहते हुए भरत एक दुःस्वप्न देखकर चिन्तित होते हैं (२.६६.१-२, ८-१०, १४-१६)। दूसरा स्वप्न त्रिजटा नामक राक्षसी ने लंका में देखा था और उसने श्रीराम की विजय का कथन किया था (५.२७.२२-४०)। भरत और त्रिजटा के स्वप्नों में अमंगलसूचक दृश्य लगभग एक से ही थे-

सर के बालों का खुलकर विखर जाना और पर्वत शिखर से गोबर के गड्ढे में गिरना और तैरना, अंजलि में भर-भर कर तेल पीना और तेल में गोते लगाना, तिल और भात खाना, काले कपड़े पहनकर काले लोहे की चौकी पर बैठना, कृष्ण तथा पिंगल वर्ण की स्त्रियों के द्वारा पीटा जाना।

लाल वस्त्र और रक्त कनेर की माला पहनकर, रक्त चन्दन लगाकर गधों से जुते रथ पर आरूढ़ होकर दक्षिण दिशा की ओर जाना, मुख नीचे और पैर ऊपर होकर गधे से गिरना, उद्भ्रान्त की भाँति हंसना और नाचना, असह्य दुर्गन्धयुक्त मलपंक में गिर जाना, भयंकर दर्शन स्त्री के द्वारा घसीटा जाना।

सागर का सूख जाना, चन्द्रमा का धरती पर आ गिरना, दिशाओं का अन्धकाराच्छन्न होना, प्रज्वलित अग्नि का सहसा बुझ जाना, पृथिवी का फटना, वृक्षों का सूख जाना, पर्वत ढहना और उनमें से धुँआ निकलना, राजा के वाहनरूप हाथी के दाँत का टुकड़े-टुकड़े हो जाना।

स्वप्न में वानर दिखना भी अमंगलसूचक था। त्रिजटा ने स्वप्न में वानर को लंका जलाते हुए देखा था (५.२७.३८)। अशोकवाटिका में सीता ने हनुमान् को प्रत्यक्ष देखकर भी स्वप्न का भ्रम किया और बहुत चिन्तित हो गईं कि स्वप्न में वानर देख लेने पर अभ्युदय तो हो ही नहीं सकता-

> **स्वप्नो मयायं विकृतोऽद्य दृष्टः**
> **शाखामृगः शास्त्रगणैर्निषिद्धः ५.३२.६**
> **स्वप्ने दृष्ट्वा हि वानरम्। न शक्योऽभ्युदयः प्राप्तुं...।। ५.३४.२२**

**शकुन**-रामायण युग में प्रकृति अथवा शरीरगत संकेतों से शुभ शकुन भी पहचाने जाते थे। स्वभावतः ये संकेत अपशकुनों से नितान्त विपरीत होते थे। प्रयाण करने से पूर्व

व्यक्ति मंगलनिमित्त का दर्शन करना आवश्यक समझता था-"प्रयाणमांगल्यनिमित्तदर्शनात्" (२.४६.३४)। किसी इच्छापूर्ति के लिए निकलने पर पहले दायाँ पैर आगे बढ़ाया जाता था (३.२४.२३)। भरत ने मैत्र मुहूर्त में प्रयागवन की ओर प्रस्थान किया था, क्योंकि वह यात्रा का उपयुक्त मुहूर्त था (२.८६.२१)। परम दारुण वञ्जुल पक्षी का जोर-जोर से बोलना विजय का द्योतक था (३.६६.२३)। रावणयुद्ध से पूर्व राम ने अनेक शुभ तथा विजयावह शकुनों को पहचाना था तथा उन्हें रावणवध का विश्वास हो गया था (६.१०६.१३४-३५)।

रामायण में प्राप्त शुभ शकुनों को[1] निम्नलिखित रूप में एकत्रित किया जा सकता है-

कल्याणकारी, शीतल, मन्द तथा सुगन्धित वायु का प्रवाहित होना, दिशाओं का प्रसन्न एवं कान्तियुक्त होना, सूर्य का निर्मल एवं आभासम्पन्न जान पड़ना, कान्तिमान् शुक्र नक्षत्र का पीछे की ओर प्रकाशित होना, निर्मल जल का उत्तम होना, मधुर और पीने योग्य होना, वृक्षों में ऋतुओं के अनुसार पुष्पों तथा फलों की पर्याप्त समृद्धि होना। पशु एवं पक्षियों का मधुर ध्वनि करना, मृगों का अनुकूल दिशा में होकर निकलना।

पुरुष की दायीं आँख की ऊपरी पलक फड़कना, स्त्री का बायाँ नेत्र, भुजा या जंघा फड़कना, बाईं बाँह का रोमाञ्चित होना, स्त्री का शुभ उत्तरीय या वस्त्र तनिक खिसक जाना।

मुख पर कान्ति तथा प्रसन्नता छाना, ग्लानि एवं शोक नष्ट होकर मन का उत्साह और हर्ष से सम्पन्न हो जाना।

इन प्रत्यक्ष शकुनों के अतिरिक्त त्रिजटा के स्वप्न में भी अनेक शुभ शकुन हुए थे (५.२७.८-२०, ३२-३५)। सहस्र घोड़ों वाले रथ की गजदन्त से निर्मित शिविका में बैठना, चार दाँत वाले श्रेष्ठ हाथी पर चढ़ना, श्वेत छत्र, श्वेत माला एवं वस्त्र, श्वेत गन्ध एवं अनुलेपन धारण करना, चन्द्र-सूर्य के समीप पहुँचकर हाथ से स्पर्श करना, नृत्य-गीत-शंखनिर्घोषादि से सम्मानित होना, श्वेत पर्वत पर आरूढ़ होना आदि मंगल एवं शुभ स्वप्न संकेतों से त्रिजटा को विश्वास हो गया था कि युद्ध में राम को कोई जीत नहीं सकता-"न हि रामो महातेजाः शक्यो जेतुं सुरासुरैः" (५.२७.२१)।

वाल्मीकि रामायण में निमित्तों का इतना विस्तृत वर्णन प्राप्त होने से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि उस युग में यह समस्त ज्ञान शास्त्र के रूप में पढ़ा और पढ़ाया भी जाता होगा। राम एवं लक्ष्मण वस्तुतः इन समस्त संकेतों को पहचानते थे (६.४.६; ६.१०६.३५; ६.४.४४)। मृतप्राय वालि ने अपनी पत्नी तारा को उत्पात चिह्नों को समझने में निपुण कहा था -

सुषेणदुहिता चेयमर्थसूक्ष्मविनिश्चये।
औत्पातिके च विविधे सर्वतः परिनिष्ठिता।। ४.२२.१३

---

१. ३.२४.८; ५.२७.५०-५२; ५.२६; ६.४.७; ६.४.४६-४८; ५३-५४

# रामायण में चित्रित भारतीय संस्कृति

संस्कृति, मानव समाज के इतिहास की-आचरण, चिन्तन, शिक्षा, कला, साहित्य, प्रशासन एवं समाज के परिष्कृत मूल्यों की गरिमामयी धरोहर होती है। इसी से स्वस्थ परम्परित दिशा प्राप्त करके सम्पूर्ण मानवता विकास एवं उन्नति की ओर अग्रसर होती है। परम्पराप्राप्त सुन्दर जीवनपद्धति एवं सत्प्रवृत्तिप्रेरित कर्म ही संस्कृति नाम से जाने जाते हैं। अतः संस्कार या संस्कृति शरीर का नहीं वरन् आत्मा का गुण है। यह संस्कृति मनुष्य के समस्त जीवन को व्याप्त करके स्थित रहती है, क्योकि संस्कृति के मूल्य इतने स्थायी होते हैं कि उनमें अनायास परिवर्तन सम्भव नहीं हो पाता।

संस्कृति को न तो किसी निश्चित परिभाषा में बाँधा जा सकता है और न ही इस शब्द का कोई पर्याय बन सकता है। मानव को मानव बना देने वाले कतिपय विशिष्ट तत्त्वों में संस्कृति अन्यतम तत्त्व है। वे सारी अभिव्यक्तियाँ ही संस्कृति हैं जो मनुष्य को मानसिक, आत्मिक एवं बौद्धिक विशिष्टता प्रदान करती हैं। किन्तु यह संस्कृति किसी एक व्यक्ति के कुछ समय के अथवा सम्पूर्ण जीवन के कार्यों से निर्मित नहीं होती। संस्कृति तो किसी भी देश के ज्ञात अथवा अज्ञात असंख्य व्यक्तियों के दीर्घकालीन एवं कष्टसाध्य प्रयत्नों के परिणाम से पल्लवित पुष्पित होती है। समय की निर्बाध गति से सभी अपनी-अपनी सामर्थ्य और योग्यता के अनुसार अपने देश की संस्कृति के निर्माण में योगदान देते जाते हैं। अतः देश की परम्परागत सम्पूर्ण मानसिक निधि ही संस्कृति शब्द में समाहित हो जाती है।

किसी भी देश की संस्कृति उसके विभिन्न युगों के आचारों एवं विचारों की परम्परा से उत्पन्न एक भूषणयुक्त परिष्कृत स्थिति की द्योतक होती है। विश्व में प्राचीन एवं अर्वाचीन अनेक संस्कृतियाँ हैं, किन्तु उन सबमें भारतीय संस्कृति का स्थान अनुपम एवं सर्वोच्च है। भारतीय संस्कृति के अनूठे महत्त्व को पाश्चात्त्य अथवा पौरस्त्य सभी मनीषियों ने एक स्वर से स्वीकार किया है। भारतीय संस्कृति के निर्वाहक मूलभूत आधार ग्रन्थों में वाल्मीकि रामायण एक ऐसा ज्वलन्त रत्न है, जिसकी प्रखर मान्यताएँ एवं आदर्शों की व्यावहारिक अनुपालनाएँ आज भी प्रत्येक भारतीय के हृदय एवं जीवन को प्रकाशित करती रहती हैं।

यह सर्वानुभूत तथ्य है कि विभिन्न कारणवश मनुष्य भले ही अनुचित आचरण कर उठे अथवा कुपथगामी हो जाए; किन्तु मानव मन में उदात्त गुणों और सुकर्मों के प्रति एक सहज आकर्षण अवश्य बना रहता है। आत्मा में परमात्मा के निवास का यह प्रबलतम प्रमाण है। मनुष्य विभिन्न आदर्शों को सम्पूर्णतया जीवन में ढाल नहीं पाता, इसीलिए आदर्श के प्रति एक अदम्य ललक अवश्य बनी रहती है। वाल्मीकि रामायण में जीवन के प्रत्येक सम्बन्ध में इसी आदर्शत्व की व्यावहारिक स्थापना हुई। माता-पुत्र का सम्बन्ध श्रद्धाभरित, स्नेहसंकुल तथा स्पृहणीय होता है। कैकेयी ने सौतेली माँ का आदर्श अवश्य ही ध्वस्त कर दिया किन्तु राम ने सुपुत्र के चरम आदर्श को प्रस्तुत किया। कैकेयी से क्रुद्ध होकर राजा

दशरथ ने भरत सहित कैकेयी का त्याग कर दिया था, और उसके पश्चात् उनका स्वर्गवास हो गया था। लंकाविजय के उपरान्त स्वर्ग से आए पिता दशरथ से राम ने केवल एक ही याचना की थी कि दशरथ द्वारा दिया गया घोर शाप कैकेयी को स्पर्श न करे-

**सपुत्रां त्वां त्यजामीति यदुक्ता कैकयी त्वया।**
**स शापः कैकयीं घोरः सपुत्रां न स्पृशेत् प्रभो।। ६.११९.२७**

आज के भौतिकता प्रधान विश्व में आदर्श भाई भरत का उदाहरण ढूँढ़े भी नहीं मिलता, जिसने बड़े भाई के दुःख से सन्तप्त होकर चौदह वर्षों तक स्वयं भी वनवासी का सा जीवन व्यतीत किया (६.१२५.३०-३२)।

वाल्मीकि रामायण के सांस्कृतिक अनुशीलन में इस चिरपुराणी किन्तु नित्य नूतन कथा के अनेक नवीन, रुचिकर तथा अनछुए रूप उजागर हुए हैं। वाल्मीकि कब हुए; वाल्मीकि और राम समकालीन थे या नहीं; रामायण का रचना समय क्या है ? ये सारे प्रश्न सांस्कृतिक अनुशीलन के क्रम में महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। रामायण का समय जो भी रहा हो, उसमें चित्रित भारतीय संस्कृति को स्पष्ट करने का यह प्रयास है।

## वर्णव्यवस्था एवं चतुराश्रम

भारतीय ऋषि ने समाज के विभिन्न कार्यों की दृष्टि से चतुर्वर्ण की जिस अद्भुत अवधारणा को प्रस्तुत किया था, वह चातुर्वर्ण्य व्यवस्था वाल्मीकि रामायण के समय तक पूर्णतः परिपक्व हो चुकी थी। वाल्मीकि रामायण के अनुशीलन से स्पष्ट होता है कि तत्कालीन संस्कृति में जातियों के बीच एक सुनिश्चित पार्थक्य स्थापित हो चुका था और उनके कर्तव्यों और अधिकारों का बंटवारा भी हो गया था।

रामायणकालीन वर्णव्यवस्था का मूलाधार जन्म था, कर्म नहीं। ब्राह्मणपुत्र ब्राह्मण ही था भले ही वह वैश्यकर्म कृषि आदि करने लगा हो।

त्रिजट नामक व्यक्ति ब्राह्मण था किन्तु वह वैश्यों की भाँति कृषि से जीविकोपार्जन करता था (२.३२.२९)। जन्म से एक वर्ण का होकर अपने श्रेष्ठ कर्मों से दूसरे वर्ण का बन जाने का केवल एक ही प्रसंग रामायण में प्राप्त होता है। विश्वामित्र क्षत्रिय थे किन्तु कठोर एवं दीर्घ तपस्या के द्वारा उन्होंने ब्राह्मणत्व सिद्ध किया था (१.६५.२६-२७)।

रामायण में प्रायः चारों वर्णों का उल्लेख किया गया है। दशरथ के सुशासन में ब्राह्मण आदि चारों वर्णों के लोग देवता और अतिथियों की पूजा करते थे तथा वे सब कृतज्ञ, उदार, पराक्रमी और शूरवीर थे[1]। दशरथ के पुत्रेष्टि यज्ञ में वसिष्ठ ने अधिकारियों को आज्ञा दी थी कि सभी वर्णों की सत्कारपूर्वक पूजा होनी चाहिए-

---

१. १.६.१७

"सर्वे वर्णा यथा पूजां प्राप्नुवन्ति सुसत्कृताः" (१.१३.१४)। रामराज्य में भी चारों वर्ण लोभरहित थे और सन्तुष्ट होकर अपने-अपने कर्मों में संलग्न रहते थे।[1] अयोध्या में रहने वाले चारों वर्ण क्रमशः अपने से उच्च वर्ण की आज्ञापालन में तथा सेवा में लगे रहते थे-

**क्षत्रं ब्रह्ममुखं चासीद् वैश्याः क्षत्रमनुव्रताः।**
**शूद्राः स्वकर्मनिरतास्त्रीन् वर्णानुपचारिणः।। १.६.१६**

भाई राम को अयोध्या लौटा लाने के लिए जब भरत चित्रकूट जाने को तत्पर हुए तो चारों वर्णों के जन वहाँ जाने के लिए उद्यत हो गए-"ततः समुत्थाय कुले कुले ते, राजन्यवैश्या वृषलाश्च विप्राः"-(२.८२.३२)। चित्रकूट में राम ने भरत से प्रश्न किया था कि स्वकर्मनिरत चारों वर्णों से युक्त अयोध्या की भली प्रकार रक्षा तो हो रही है? (२.१००.४२)। इन सारे उदाहरणों से यही स्पष्ट होता है कि रामायणकाल में चातुर्वर्ण्य सुस्थापित था।

समाज में वर्णव्यवस्था उत्पन्न कैसे हुई-इस सम्बन्ध में वाल्मीकि रामायण में श्रुति का ही सन्दर्भ दिया गया है जिसमें ऋग्वेद के पुरुषसूक्त के सदृश ही विराट् पुरुष के मुख से ब्राह्मण, वक्षस्थल से क्षत्रिय, जंघाओं से वैश्य तथा पैरों से शूद्र उत्पन्न होने का कथन है-

**मुखतो ब्राह्मणा जाता उरसः क्षत्रियास्तथा।**
**ऊरुभ्यां जज्ञिरे वैश्याः पद्भ्यां शूद्रा इति श्रुतिः।। ३.१४.३०**

**ब्राह्मण**-ब्रह्मज्ञान की ओर उन्मुख रहने वाले तथा परम तत्त्व एवं सत्य के अन्वेषण में ही लीन रहने के कारण यह वर्ण ब्राह्मण कहलाया था। ब्राह्मण का क्या कर्तव्य, धर्म अथवा गुण था-इस सम्बन्ध में रामायण में प्रचुर सामग्री उपलब्ध होती है। इन्द्रियसंयम, अध्ययनशीलता, दान, विनम्रता, ईर्ष्याराहित्य, बुद्धिमत्ता, यज्ञनिपुणता आदि ब्राह्मणों के उपयुक्त गुण थे।[2] ब्राह्मण दान देते तो थे किन्तु दान लेने से बचते ही रहते थे-"संयताश्च प्रतिग्रहे"। (१.६.१३१) यह ब्राह्मण वर्ण के निर्लोभ तथा अपरिग्रह गुण का परिचायक है। तत्कालीन समय में ब्राह्मण वर्ण बहुश्रुत था तथा निरन्तर अध्ययन से विद्वान् था-"नाविद्वान् ब्राह्मणः कश्चित्" (१.१४.११)। ब्राह्मण वर्ण निरन्तर वेदाध्ययन में संलग्न रहता था। "ब्राह्मणाः वेदपारगाः" २.१५.१-यह कथन रामायण में अनेक स्थलों पर आया है। ब्राह्मण से कदापि यह अपेक्षित नहीं था कि वे असत्यभाषण, हिंसा अथवा पापाचार में लिप्त हों। राम के राजद्वार पर अपने मृत पुत्र को लेकर आये हुए ब्राह्मण ने यही विलाप किया था-

---

१. ६.१२८.११४
२. १.१.६.१३

न स्मराम्यनृतं ह्युक्तं न च हिंसां स्मराम्यहम्।
सर्वेषां प्राणिनां पापं न स्मरामि कदाचन। ७.७३.७

अर्थात् "मैने कभी असत्य नहीं बोला, कभी हिंसा नहीं की, कभी प्राणियों के प्रति पाप करना स्मरण नहीं आता (फिर मेरे पुत्र की अकालमृत्यु क्यों ?)" इससे स्पष्ट है कि सदैव धर्माचरण में लगे रहना ही ब्राह्मण का गुण एवं धर्म था।

शिष्यों को ज्ञान देना तथा वेदाध्ययन कराना ब्राह्मण का विहित कर्तव्य था। किन्तु केवल क्षत्रियों एवं वैश्यों को ही वेदमन्त्रों का ज्ञान दिया जा सकता था। ब्राह्मण कभी भी शूद्र को मन्त्रज्ञान नहीं देता था-"अलं द्विजो मन्त्रमिवाद्विजाय" ५.२८.५।

रामायण काल में राजा के पुरोहित तथा मन्त्री का पद ब्राह्मण को ही प्राप्त होता था। पौरोहित्य केवल ब्राह्मण का ही कर्म था। दशरथ के पुत्रेष्टि यज्ञ का समस्त कार्यभार वसिष्ठ की देख-रेख में ही सम्पन्न हुआ था (१.१३.३-५) ब्राह्मण-भिन्न व्यक्ति को समाज पुरोहित के रूप में मान्यता ही नहीं देता था। विश्वामित्र क्षत्रिय थे और उन्होंने ब्राह्मणत्व प्राप्त होने से पूर्व ही राजा त्रिशंकु के यज्ञ का पुरोहित पद स्वीकार कर लिया। किन्तु उस यज्ञ के निमन्त्रण में वसिष्ठपुत्र इसीलिए नहीं आये कि यज्ञ का पुरोहित एक क्षत्रिय है-"क्षत्रियो याजको यस्य" (१.५९.१३) आवाहन करने पर भी देवता यज्ञभाग लेने उस यज्ञ में नहीं आए-"नाभ्यागमंस्तदा तत्र भागार्थं सर्वदेवताः" (१.६०.११) यही एक प्रसंग ब्राह्मणेतर पुरोहित का है और उसके प्रति समाज की अरुचि भी अत्यन्त तीव्रता से अभिव्यंजित हुई है। ब्राह्मण पुरोहित का अत्यधिक सम्मान होता था। राजभवन में वसिष्ठ के आने पर दशरथ तथा अन्य सभासद् अपने-अपने स्थान से उठकर खड़े हो गये थे-(१.५.२३-२४)।

राजाओं के लिए उनका पुरोहित परमगति रूप था जिसके कथन को अनुलंघनीय माना जाता था[1]। आपत्तिकाल अथवा कोई भी विशिष्ट समस्या उपस्थित होने पर पुरोहित को ही समस्यानिदान हेतु आमन्त्रित किया जाता था। ब्राह्मणपुत्र की अकालमृत्यु से उत्पन्न स्थिति से सन्तप्त राम ने मन्त्रणा के लिए वसिष्ठ, वामदेव तथा अन्य जनों को बुलाया था (७.७४.२)। राजा दशरथ की मृत्यु के समय उनके चारों पुत्रों में से एक भी अयोध्या में नहीं था। उस समय श्रेष्ठ ब्राह्मणों तथा मन्त्रियों ने मिलकर राजपुरोहित वसिष्ठ को ही अधिकृत किया था कि किसी योग्य पुरुष को ही राजपद पर अभिषिक्त करें-

कुमारमिक्ष्वाकुसुतं तथान्यं त्वमेव राजानमिहाभिषेचय-२.६७.३८

उपर्युक्त विशिष्ट गुणों एवं कर्मों से सम्पन्न ब्राह्मण वर्ण समाज में अग्रपूज्य था तथा अत्यधिक सम्मानित था। यही कारण था कि तत्कालीन संस्कृति में ब्रह्मबल को अन्य समस्त वर्णों की अपेक्षा श्रेष्ठ और महान् माना गया था-"ब्राह्मणाः बलवत्तराः। ब्रह्मन् ब्रह्मबलं दिव्यं" (२.५४.१४); "ब्रह्मतेजो बलं बलम्" (१.५६.२३)

---

१. १.५८.३

ब्राह्मण के धन या सम्पत्ति का हरण करना निन्दनीय ही नहीं अपितु दण्डनीय भी था। ननिहाल से लौट कर आए भरत ने जैसे ही राम के वनगमन का समाचार सुना, उन्होंने कैकेयी से पूछा-क्या राम के द्वारा किसी ब्राह्मण का धन हरण कर लिया गया था?-"कच्चिन्न ब्राह्मणधनं हृतं रामेण कस्यचित्" (२.७२.४४) ब्राह्मण की हत्या कर देना गुरुतर अपराध था और वधकर्ता को ब्रह्महत्या का पाप लगता था। ब्रह्महत्या पाप की निष्कृति अत्यन्त दुष्कर थी। ब्राह्मण वृत्रासुर की हत्या से इन्द्र ब्रह्महत्याग्रस्त हो गया तथा उसे अन्धकारमय प्रदेशों में जाना पड़ा। पुनः अश्वमेध यज्ञ से इन्द्र पवित्र हो सका (७.८६.६) (७.८४.३)।

**क्षत्रिय**-वर्णव्यवस्था में पददृष्टि से क्षत्रिय का स्थान ब्राह्मण के पश्चात् स्वीकार किया गया-"क्षत्रं ब्रह्ममुखं चासीत्" (१.६.१६)। ब्राह्मण अपने सत्त्वगुण के कारण सम्मानीय था, और क्षत्रिय अपने पराक्रम से दुःखी जनों को त्राण दिलाने के कारण आदरणीय था। राम ने सीता से स्पष्ट कहा था कि क्षत्रिय इसीलिए धनुष धारण करता है जिससे आर्तध्वनि ही न हो-"क्षत्रियैर्धार्यते चापो नार्तशब्दो भवेदिति" (३.१०.३)।

ब्राह्मणों के गुणों आदि का जितना कथन रामायण में है, उतना क्षत्रिय गुणों का नहीं है। सम्भवतः इसका एक कारण यह हो कि राजा क्षत्रिय ही होता था और राजा के गुणों तथा कर्तव्यों के अनेक प्रसंग रामायण में प्राप्त हैं। क्षत्रिय में पराक्रम, तेजस्विता, ब्राह्मण की आज्ञा का पालन आदि गुण तो होने ही चाहिए, दान, यज्ञ एवं युद्ध में देहत्याग-ये क्षत्रिय के विशिष्ट गुणधर्म कहे गए-"दानं दीक्षा च यज्ञेषु तनुत्यागो मृधेषु हि" (२.४०.७.) रामायण में दशरथ, राम आदि जितने भी क्षत्रियों का चरित्र वर्णन है, सभी के दान, पराक्रम एवं यज्ञों की विपुल चर्चा है। दशरथ (१.१४) तथा राम (१.६६.५, ६) ने प्रचुर मात्रा में दान दिये थे। पिता की आज्ञा से वन जाते समय राम ने अपनी लगभग सभी सम्पत्ति दान में दे डाली थी। (२.३१.५.३१)। क्षत्रिय के गुण-यज्ञ की चर्चा रामायण में अनेक स्थल पर है, भले ही उस यज्ञ का कुछ भी प्रयोजन हो। दशरथ 'यायजूक' (पुनः पुनः यज्ञकर्ता) विशेषण से विभूषित थे (२.७२.१५)। राज्याभिषेक हो जाने के पश्चात् राम ने विभिन्न प्रकार के अनेक यज्ञ विधिपूर्वक आयोजित किए थे (७.६६.६-१०, ७.८३.३-८, ७.६१ आदि)। वनवास के समय भी राम अपनी सामर्थ्यानुसार प्रतिदिन यज्ञ किया करते थे। भरत जब चित्रकूट में राम की पर्णशाला में पहुँचे, तो उन्होंने वहाँ एक वेदी देखी जिसमें अग्नि प्रज्ज्वलित थी[1]। दान एवं यज्ञ के अतिरिक्त युद्ध में पराक्रम दिखाना भी क्षत्रिय वर्ण का निजी गुणधर्म था। रामायण में विभिन्न युद्धों के वर्णन में क्षत्रिय का पराक्रम गुण सम्यग्रूपेण प्रगट हुआ है। राजा दशरथ अतिरथी (दस हजार महारथियों से अकेले ही युद्ध करने में समर्थ) थे-"इक्ष्वाकूणामतिरथो" (१.६.२)। इन्द्र और शम्बरासुर के युद्ध में दशरथ ने इन्द्र की ओर से भयंकर युद्ध किया था (२.६.१२-१५)। रामायण में राम की वीरता

१. २.६६.२४

और पराक्रम का कथन तो प्रथम काण्ड से ही प्रारम्भ हो जाता है। राम महावीर्य तथा सुविक्रम थे और पराक्रम में विष्णु के सदृश थे-"विष्णुना सदृशो वीर्ये" (१.१.१८)। जनस्थान में खरदूषण एवं चौदह हजार राक्षस सेना नष्ट हो जाने पर शूर्पणखा ने रावण से राम के पराक्रम का विस्तृत वर्णन किया है-"राम अपने विशाल धनुष से विषैले सर्प सदृश नाराचों की वर्षा करते हैं। वे कब धनुष खींचते हैं, कब बाण चढ़ाते हैं और कब उन्हें छोड़ते हैं, यह देख ही नहीं सकते। जैसे ओलों की वृष्टि से खेती नष्ट हो जाती है वैसे ही राम की शरवर्षा से राक्षस-सेना नष्ट हो गई। राम ने एकाकी एवं पदाति होते हुए भी डेढ़ मुहूर्त में खर-दूषण सहित सारी सेना का बाणवर्षा से संहार कर डाला" (३.३४.६-१०)।

तत्कालीन संस्कृति में राजा बनने का अधिकार क्षत्रिय वर्ण का ही था। चित्रकूट में राम से अनुरोध करते हुए भरत ने यही धर्म प्रतिपादित किया था-"एष हि प्रथमो धर्मः क्षत्रियस्याभिषेचनम्" (२.१०६.१६)। पराक्रमी होने के कारण क्षत्रिय ही समाज-रक्षण में समर्थ था। राजा दशरथ ने अश्वमेध यज्ञ की समाप्ति पर अपने राज्य की सारी पृथिवी ब्राह्मणों को दक्षिणारूप में दान कर दी। किन्तु ब्राह्मणों ने वह दक्षिणा इसीलिए स्वीकार नहीं की, क्योंकि ब्राह्मण वर्ण प्रजापालन में समर्थ नहीं थे।

**भवानेव महीं कृत्स्नामेको रक्षितुमर्हति।**
**न भूम्या कार्यमस्माकं नहि शक्ताः स्म पालने।। १.१४.४७**

इससे स्पष्ट है कि पालन एवं रक्षण क्षत्रिय वर्ण का विशिष्ट कर्तव्य था। राम को युवराज बनाने का प्रस्ताव रखते हुए दशरथ ने यही तर्क दिया था-"संसार का धर्मपूर्वक संरक्षण शौर्य-पराक्रम से सम्भव है; मैं इस गुरुतर भार को वहन करते-करते थक गया हूँ"[१]। राम के विशिष्ट गुणों में एक "रक्षिता जीवलोकस्य" भी था। चित्रकूट में भरत ने राम से पुनः पुनः कहा था कि वनवास की अपेक्षा धर्मपूर्वक चतुर्वर्णयुक्त प्रजापालन करते हुए आप इस क्लेशसाध्य कर्तव्य का पालन कीजिए-"धर्मेण चतुरो वर्णान् पालयन् क्लेशमाप्नुहि" (२.१०६.२१)। प्रजापालन में भी गो, ब्राह्मण एवं देश के हित का रक्षण क्षत्रिय के लिए सर्वोपरि था। स्त्री होने के कारण अवध्य ताटका के वध का निश्चय भी राम ने इसी कारण किया था-"गोब्राह्मणहितार्थाय देशस्य च हिताय च"-(१.२६.५)।

वर्णों के क्रम में ब्राह्मण के पश्चात् क्षत्रिय का क्रम था अतः अपने से उच्च वर्ण ब्राह्मण का दान-मान-नमस्कार आदि से सेवा सत्कार करना क्षत्रिय का कर्तव्य अथवा धर्म माना जाता था (२.१००.६-१४)। वृद्ध ब्राह्मणों को विलाप करते देखकर राम सहसा रथ से नीचे उतर आये और छोटे-छोटे पग रखते हुए धीरे-धीरे चले (२.४५.१८)। धीमे चलने

---

१. २.२.६

के पीछे राम की भावना यही थी कि वृद्ध ब्राह्मणों से आगे निकल जाने पर उनके प्रति असम्मान होगा। परशुराम के द्वारा पुनः पुनः ललकारने पर भी राम ने उनके प्रति पूज्य भावना छोड़ी नहीं थी -"ब्राह्मणोऽसीति पूज्यो मे" (१.७६.६)। ब्राह्मणों का सत्कार करने से पुण्य लाभ होता था तथा व्यक्ति का कल्याण माना जाता था। वनवास की आज्ञा मिलने पर राम ने सीता को समझाया-"मेरी मंगल कामना के लिए तुम सत्कारपूर्वक ब्राह्मणों की पूजा अवश्य करना" "पूज्यास्ते यत्कृता देवि ब्राह्मणाश्चैव सत्कृताः" (२.२४.२६)। लंकाविजय के पश्चात् राम के क्रोधवचन सुनकर सीता ने अग्निप्रवेश से पूर्व देवताओं और ब्राह्मणों को प्रणाम किया था (६.११६.२४)। इस प्रकार प्रजाओं के भरण-पोषण, रक्षण एवं धर्माचरण से युक्त क्षत्रिय मृत्यु के पश्चात् स्वर्ग का अधिकारी हो जाता था (२.१०५.३३)।

**वैश्य**-वर्णों की आनुपूर्वी में वैश्य वर्ण का तृतीय स्थान है। सम्पूर्ण समाज की आर्थिक धुरी को सम्बल प्रदान करने वाला वर्ण वैश्य ही था। रामायणकालीन संस्कृति में ब्राह्मण एवं क्षत्रिय वर्णों का ही प्रमुखता से परिचय प्राप्त होता है। वैश्य वर्ण के गुण, धर्म, कर्तव्य आदि का स्पष्टतः कथन एकाधिक स्थल पर ही किया गया है। ब्राह्मणों और क्षत्रियों के सदृश ही संस्कार सम्पन्न होने के कारण वैश्य वर्ण को भी यज्ञ करने, वेद-पठन तथा तपस्या का अधिकार प्राप्त था। जिस वैश्यजातीय मुनि की युवराज दशरथ से अनजाने में हत्या हो गई थी, वह अपने अन्धे माता-पिता को शास्त्रों-पुराणों आदि का पाठ सुनाया करता था तथा सन्ध्योपासना एवं अग्निहोत्र का नियमित पालन करता था (२.५४.३२-३३)। जिस प्रकार ब्राह्मण का कर्म पौरोहित्य एवं वेदाध्ययन था, क्षत्रिय का कर्तव्य प्रजारक्षण एवं पालन था; उसी प्रकार कृषि, गोरक्षा अथवा पशुपालन करना तथा व्यापार करना वैश्य के विहित कर्म थे। चित्रकूट में राम ने भरत से यही प्रश्न किया था "हे तात! कृषि और गोरक्षा से आजीविका प्राप्त करने वाले (वैश्यजन) तुम्हें प्रिय तो हैं! क्योंकि वैश्यजन के अपने कर्म में संलग्न हरने पर ही यह लोक सुखपूर्वक उन्नतिशील होता है"-

> **कच्चित् ते दयिताः सर्वे कृषिगोरक्षजीविनः।**
> **वार्तायां संश्रितस्तात लोकोऽयं सुखमेधते।। २.१००.४७**

इससे स्पष्ट है कि वैश्यकर्म भी समाज का अत्यधिक महत्त्वपूर्ण पक्ष था। जीवन में धर्म का महत्त्व तो है ही किन्तु अर्थ भी नगण्य नहीं होता।

**शूद्र**-वर्णव्यवस्था में शूद्र का निम्नतम स्थान था। तत्कालीन संस्कृति में शूद्र को वेदाध्ययन तथा यज्ञ अनुष्ठान का अधिकार नहीं था।[1] ब्राह्मण, क्षत्रिय एवं वैश्य वर्ण की निरन्तर सेवा करते रहना ही शूद्र का कर्तव्य था।[2] यही शूद्र के लिए सबसे बड़ा धर्माचरण कहा गया।

---

१. ७.७४.२६
२. १.६.१९ ७.७४.२१

वस्तुतः रामायण में शूद्रों के प्रति दो परस्पर विरोधी विचारधाराएँ परिलक्षित होती हैं। रामायण के प्रमख काण्डों में वर्णविद्वेष अथवा शूद्र के प्रति घृणा आदि की भावना नहीं है।

समाज में भृत्य, सेवक, शिल्पी आदि जन शूद्र वर्ण के ही होते थे किन्तु विशिष्ट अवसरों पर उनका भी भली-भाँति सत्कार सम्मान किया जाता था। राजा दशरथ के अश्वमेध यज्ञ में जितने शिल्पी, भृत्य आदि कार्यरत थे उन सबका सत्कारपूर्वक विशिष्ट ध्यान रखने का आदेश वसिष्ठ ने दिया था (१.१३.१५-१७)। शबर जाति शूद्रों में परिगणित थी, किन्तु पम्पासरोवर के तट पर शबरी एक सुरम्य आश्रम में तपस्या में संलग्न रहती थी। रामायण में शबरी के लिए सिद्धा, तापसी, श्रमणी आदि (३.७४) सम्मानार्ह विशेषण प्रयुक्त हुए हैं। स्वयं राम उसे 'तपोधने' कहकर सम्बोधित करते हैं और उसकी तपस्या के सम्बन्ध में कुशल-प्रश्न करते हैं-''कच्चित्ते वर्धते तपः ... तपोधने'' (३.७४.८)। किन्तु वही राम उत्तरकाण्ड में तपस्या करने वाले शूद्रमुनि शम्बूक का शीर्षच्छेद कर देते हैं। सम्भवतः यह उदाहरण वर्णव्यवस्था के बदलते स्वरूप का परिचायक है।

उत्तरकाण्ड का एक प्रसंग वर्णव्यवस्था की उत्पत्ति अथवा वर्णों के कर्तव्य का किंचित् निर्धारण सा करता है। ब्राह्मण के पुत्र की अकालमृत्यु के कारणों का कथन करते हुए नारद ने कहा-''पहले सत्ययुग में केवल ब्राह्मण ही प्रधान थे और तपस्या करते थे, अन्य जन तपस्या में प्रवृत्त नहीं होते थे। त्रेतायुग में सुदृढ़ शरीर सम्पन्न क्षत्रिय हुए और वे भी तपस्या करने लगे। तब इन दोनों वर्णों में परस्पर आधिक्य या न्यूनता दृष्टिगोचर न होने पर सर्वसम्मत चातुर्वर्ण्य की स्थापना की गई। त्रेतायुग में ब्राह्मण और क्षत्रिय ही तपस्या करते थे, अन्य दोनों वर्ण उनकी सेवामात्र करते थे। द्वापरयुग आने पर वैश्य भी तपस्या करने लगे। इस प्रकार तीन युगों में क्रमशः ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य को तपस्या का अधिकार प्राप्त होता गया; किन्तु शूद्र को कदापि तपस्या रूप धर्म का अधिकार नहीं है।'' (७.७४.९-१४)

यह सम्पूर्ण प्रसंग रामायण के अन्य काण्डों की वर्ण सम्बन्धी मान्यताओं से मेल नहीं रखता। परवर्ती युग में चारो वर्णों में श्रेष्ठता व निम्नता की जो धारणा सायास प्रचारित एवं स्थापित की गई, उसी की पूर्व भूमिका रामायण की उपर्युक्त कथा है।

## आश्रम-व्यवस्था

वर्णव्यवस्था की ही भाँति चतुराश्रम परिकल्पना भी भारतीय संस्कृति के समुज्ज्वल तत्त्वों में से एक है। हिन्दू सामाजिक संगठन के अन्तर्गत आश्रम-व्यवस्था की आयोजना से यह स्पष्ट हो जाता है कि प्राचीन भारतीय मनीषियों का मानव जीवन के प्रति एक सर्वांगीण दृष्टिकोण था। आश्रम-व्यवस्था की योजना का कारण यही था कि मनुष्य के जीवन में सतत सौख्य बना रहे तथा जीवन के समस्त प्रयोजन धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूपी चारों पुरुषार्थ भी पूर्ण हो जायें। ऋषियों ने मानव की अनुमानित आयु लगभग सौ वर्ष मान

कर उसके चार काल्पनिक खण्ड करके उन्हें आश्रम नाम दिया। किन्तु किसी भी आश्रम में आयु की सीमा व्यक्ति की योग्यता एवं लक्ष्यपूर्ति पर ही निर्भर थी। सूत्रकारों ने प्रत्येक आश्रम के विशेष आचार तथा कर्तव्यों का भी निर्धारण किया। प्रथम, ब्रह्मचर्याश्रम में विविध इन्द्रिय-संयमनपूर्वक विद्याग्रहण किया जाता है। द्वितीय, गृहस्थाश्रम में इन्द्रियसुख ग्रहणपूर्वक अर्थोपार्जन एवं दान का विधान है। तृतीय, वानप्रस्थाश्रम में गृहस्थ जीवन का त्याग करके, जीवन की आवश्यकताओं को अत्यल्प बनाकर वर्षा, आतप, हिम सहते हुए वन में ही रहने का कथन है। चतुर्थ एवं अन्तिम आश्रम संन्यासाश्रम है जिसमें व्यक्ति सारे राग-द्वेष के त्यागपूर्वक समाज का हितचिन्तन करता हुआ अपनी अन्तिम अवस्था व्यतीत करता है।

वाल्मीकि रामायण के समय तक समाज में चार आश्रमों की व्यवस्था पूर्णतः स्थापित अवश्य हो चुकी थी-"चतुर्णामाश्रमाणां" (२.१०६.२२) किन्तु रामायण में इन चारों आश्रमों का पृथक्-पृथक् उल्लेख प्राप्त नहीं होता। यत्र तत्र एकाधिक स्थलों पर ही किसी-किसी आश्रम के कर्तव्यों या जीवनचर्या का संकेत मात्र प्राप्त होता है।

सूत्रकारों और स्मृतिकारों ने आश्रमों के पालन के सम्बन्ध में तीन भिन्न-भिन्न पक्षों का प्रतिवादन किया था-

**आश्रम समुच्चयवाद** - इसके अनुसार प्रत्येक आश्रम का पालन व्यक्ति को क्रमपूर्वक करना चाहिए। ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ तथा संन्यास-यह क्रम ही अनुसरण योग्य है।[1]

**आश्रम विकल्पवाद**-इसके अनुसार ब्रह्मचर्य के पश्चात् गृहस्थाश्रम में प्रवेश अनिवार्य नहीं है। व्यक्ति अपनी इच्छानुसार किसी भी आश्रम को ग्रहण कर सकता है।[2]

**आश्रम बन्धवाद अथवा बाधवाद** - इसके अनुसार गृहस्थाश्रम ही एकमात्र सेवन करने योग्य आश्रम है। ब्रह्मचर्य तो गृहस्थाश्रम की तैयारी मात्र है।[3]

रामायण में आश्रम सम्बन्धी इन विभिन्न वादों का तो कोई स्पष्ट कथन नहीं है, किन्तु यह महाकाव्य गृहस्थाश्रम का ही महनीय गान है। तत्कालीन संस्कृति में समुच्चयवाद अथवा बन्धवाद को ही अधिक प्रश्रय मिला था, ऐसे संकेत रामायण में दो स्थलों पर खोजे जा सकते हैं। पिता की आज्ञा से वन जाने के लिए तत्पर राम से लक्ष्मण कहते हैं कि सहस्रों वर्षों तक प्रजापालन करने के उपरान्त आप वन जाने के योग्य होंगे (२.२३.२५)। इसका अर्थ यही है कि क्रमशः एक के बाद एक आश्रम का पालन ही व्यक्ति के लिए उचित माना जाता था। इसी प्रकार राम को पुनः अयोध्या लौटा लाने के लिए प्रयास करते हुए भरत

---

१. **बौधायन धर्मसूत्र** २.१०.१५-आश्रमादाश्रममुपनीय ब्राह्मणपूतो भवतीति विज्ञायते।
(मनुस्मृति ४.१, ६.१, ६.८८ आदि)

२. **जाबालोपनिषद्** ४-यदि वेतरथा ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेद् गृहाद्वा वनाद्वा।
**वसिष्ठ धर्मसूत्र** ७.३ - ब्रह्मचर्याचार्यं परिचरेत्। आशरीरविमोक्षात्।

३. **गौतम धर्मसूत्र** ३.२५ - ऐकाश्रम्यं त्वाचार्याः प्रत्यक्षविधानाद् गार्हस्थ्यस्य।
**बौधायन धर्मसूत्र** २.६.२९ - ऐकाश्रम्यं त्वाचार्याः अप्रजनत्वादितरेषाम्।

कहते हैं - "चारों आश्रमों में गृहस्थ आश्रम ही सर्वश्रेष्ठ माना जाता है। आप धर्मज्ञ होकर भी उसको क्यों त्यागना चाहते हैं" -

**चतुर्णामाश्रमाणां हि गार्हस्थ्यं श्रेष्ठमुत्तमम्।**
**आर्हुधर्मज्ञ धर्मज्ञास्तं कथं त्यक्तुमिच्छसि।। २.१०६.२२**

भरत का यह कथन स्पष्टतः आश्रम बन्धवाद का प्रतिपादन करता है।

**ब्रह्मचर्याश्रम**-इस आश्रम में विद्याध्ययन तथा ज्ञानार्जन ही एकमात्र लक्ष्य था। विद्याध्ययन गुरु के समीप रहकर भी हो सकता था। रामायण में वर्णित वाल्मीकि (७.४६), अगस्त्य (३.११) तथा भरद्वाज (२.५४) आदि ऋषियों के विशाल आश्रमों किंवा गुरुकुलों में अनेक शिष्य रहा करते थे। वे आश्रम वेदपाठों की सुमधुर ध्वनि से गुञ्जरित रहते थे। इससे स्पष्ट है कि इन कुलपतियों के आश्रमों में रहकर शिष्यगण अपने जीवन के प्रथम आश्रम-ब्रह्मचर्य आश्रम के अनुसार ज्ञानार्जन किया करते थे। राम की शिक्षा-दीक्षा सम्भवतः किसी गुरुकुल की अपेक्षा पिता के भवन में रहकर ही हुई थी। पिता की सेवा-शुश्रूषा में संलग्न रहते हुए ही राम ने गज, अश्व और रथचर्या में निपुणता प्राप्त की, धनुर्वेद का परिनिष्ठित ज्ञान प्राप्त किया तथा वेदों का अध्ययन किया।[1] इस प्रथम आश्रम में रहते हुए व्यक्ति का अनिवार्य गुण तथा धर्म था गुरु की आज्ञा का पालन। विश्वामित्र ने राम को अनेकानेक विद्याएँ सिखाई थीं। ताटका का वध करने के लिए विश्वामित्र ने राम को आज्ञा दी-"जहि मच्छासनान्नृप" (१.२५.२२); तथा राम ने अविलम्ब उस आज्ञा का पालन किया। ब्रह्मचर्य का अर्थ ही है-ब्रह्मज्ञान हेतु अध्ययन, इन्द्रिय एवं मनःसंयम तथा शुचिता आदि। राम निरन्तर वेदाध्ययन, भोजनादि संयम, ब्रह्मचर्यपालन एवं गुरुसेवा के कारण अत्यन्त कृशकाय हो गए थे-"वेदैश्च ब्रह्मचर्यैश्च गुरुभिश्चोपकर्शितः" (२.१२.८४)।

अध्ययन सम्पूर्ण करने के प्रतीक रूप में ब्रह्मचारी स्नान करता था और 'स्नातक' कहलाता था। तत्कालीन संस्कृति में तीन प्रकार के स्नातकों का नामोल्लेख हुआ है। भरत अपने अग्रज राम को 'विद्यास्नात' (२.८२.११) कहते हैं। सीता रावण को सुबुद्धि का परामर्श देती हुई 'व्रतस्नात' (५.२१.१७) ब्राह्मण का उल्लेख करती हैं। राम के गुणों का वर्णन करते हुए उन्हें 'सर्वविद्याव्रतस्नात' (६.८२.६४) कहा गया।

ब्रह्मचर्य आश्रम में प्राप्त शिक्षा, संयम एवं अनुशासन से मनुष्य भावी जीवन के विस्तृत एवं जटिल उत्तरदायित्वों को वहन करने की क्षमता से सम्पन्न हो जाता था। समावर्तन संस्कार से ब्रह्मचर्य आश्रम की समाप्ति मानी जाती थी। प्रथम आश्रम की समाप्ति तथा विवाह करके द्वितीय आश्रम-गृहस्थाश्रम के प्रारम्भ के मध्य कम या अधिक अन्तराल हो सकता था।

---

१. १.१८.२७-२८ १.१८.३६-३७

**गृहस्थाश्रम** - आश्रम-क्रम में यह मनुष्य के जीवन का दूसरा भाग है। शिक्षा-समाप्ति के उपरान्त स्नातक उपयुक्त कन्या के साथ विवाह करके गृहस्थाश्रम प्रारम्भ करता है।[1] इस आश्रम की बहुमुखी प्रशंसा से संस्कृत के शास्त्र किंवा काव्य भरे पड़े हैं। इस आश्रम की महत्ता के कारण भी अनेक हैं। पुरुषार्थ चतुष्टय से अर्थ पुरुषार्थ का सम्पादन केवल इसी आश्रम में किया जा सकता है। यही आश्रम अन्य आश्रमों की आधारशिला है क्योंकि अन्नदान एवं धनदान से गृहस्थ व्यक्ति ही अन्य तीनों आश्रमों का पालन करता है।[2] यही वह आश्रम है जिसमें मनुष्य स्वाध्याय, यज्ञ आदि धर्माचरण करता हुआ सन्तानोत्पादन के द्वारा अपनी वंश-परम्परा को अविच्छिन्न रखता है। अन्य आश्रमों में व्यक्ति के निजी उत्थान पर अधिक बल है किन्तु गृहस्थाश्रम में सामाजिक कल्याण, सृजन एवं विकास की योजना है।

रामायण के अनुशीलन से तत्कालीन संस्कृति में गृहस्थाश्रम के स्वरूप और महत्ता पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। वस्तुतः सम्पूर्ण रामायण ही एक आदर्श गृहस्थ परिवार का महाकाव्य है। विवाह करके व्यक्ति अपनी पत्नी के साथ विविध धर्माचरण में व्यस्त रहता था, इसीलिए पत्नी को 'सहधर्मिणी' तथा 'धर्मपत्नी' पुनः पुनः कहा गया है।[3] बड़े बड़े यज्ञों का आयोजन भी गृहस्थ ही कर सकता था, क्योंकि यज्ञ की दीक्षा पत्नीसहित लेना अनिवार्य था-"श्रीमांश्च सहपत्नीभिः राजा दीक्षामुपाविशत्" (१.१३.४१)। सीता को निर्वासित करके भी राम ने जितने यज्ञ किए, सभी में सीता की स्वर्णप्रतिमा ने पत्नी का स्थान ग्रहण किया-"यज्ञे यज्ञे च पत्न्यर्थं जानकी काञ्चनीभवत्" (७.९९.७)। मनुष्य पर जन्म से ही ऋषि, देवता तथा पिता का ऋण होता है जिसे त्रिऋण कहा गया। स्वाध्याय से ऋषिऋण, यज्ञ से देवऋण तथा सन्तानोपादन से पितृऋण से मुक्ति मिल पाती है[4]। चित्रकूट में भरत ने राम से अनुरोध किया था कि पुनः अयोध्या चलकर शासन सँभालें और त्रिऋण से उऋण हों-"ऋणानि त्रीण्यपाकुर्वन्" (२.१०६.२८)। पुत्र ही पिता को नरक से त्राण दिलाता है[5]। अर्थसंचय करना अथवा अर्थ पुरुषार्थ सिद्ध करने के भी रामायण में अनेक प्रसंग हैं। राजा दशरथ के द्वारा पालित पोषित अयोध्या नगरी में कोई भी गृहस्थ अल्पसंचय वाला नहीं था, असिद्धार्थ नहीं था तथा गायों, अश्वों, धन और धान्य से प्रत्येक गृहस्थ सम्पन्न था-

> **नाल्पसंनिचयः कश्चिदासीत् तस्मिन् पुरोत्तमे।**
> **कुटुम्बी यो ह्यसिद्धार्थोऽगवाश्वधनधान्यवान्।। १.६.७**

---

१. **मनुस्मृति** ४.१-द्वितीयमायुषो भार्गं कृतदारो गृहे वसेत्।
२. **वसिष्ठ धर्मसूत्र** ८.१३-यथाशक्ति चान्नेन सर्वाणि भूतानि।
३. ३.१०.२१
४. **वसिष्ठ धर्मसूत्र** ८.११ -पुत्रः स्वाध्याये यज्ञे प्रजनने च।
५. २.१०७.१२

**वानप्रस्थ आश्रम**-विहित गृहस्थ धर्मों का समुचित पालन कर लेने पर व्यक्ति वानप्रस्थ आश्रम ग्रहण कर सकता था। रामायणकालीन संस्कृति में वानप्रस्थ आश्रम के स्वरूप एवं कर्तव्यों का पालन निर्धारण किया जा सकता है। राजा दशरथ ने राम को युवराज बनाने का प्रस्ताव रखते हुए कहा था-"संसार का हितसाधन करते मैं वृद्ध हो गया हूँ अतः अब विश्राम करना चाहता हूँ" (२.२.७-१०)। दशरथ का विश्राम करने से क्या अभिप्राय था ? वे वानप्रस्थ ग्रहण करते अथवा नहीं यह स्पष्ट नहीं होता। किन्तु दशरथ के पूर्वज राजा अंशुमान् ने गृहस्थाश्रम त्यागकर वानप्रस्थ आश्रम ग्रहण किया था[1]। पिता की आज्ञा मानकर राम ने जब वन जाने की तत्परता दिखाई, तब लक्ष्मण ने उनसे कहा था कि पुरातन ऋषियों की आचार-परम्परा के अनुसार प्रजापालन का कार्य पुत्र के हाथों सौंपकर वृद्ध राजा ही वन में निवास करते हैं -

**पूर्वराजर्षिवृत्त्या हि वनवासोऽभिधीयते।**
**प्रजा निक्षिप्य पुत्रेषु पुत्रवत् परिपालने।। २.२३.२७**

इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि रामायण के समय में इस तृतीय आश्रम का पालन किया जाता था। लंका पहुँच कर जब अनेक स्थलों पर खोजकर भी हनुमान् सीता का अन्वेषण नहीं कर पाते तो निराश होकर वे वानप्रस्थ ग्रहण करने का स्पष्ट कथन करते हैं -

**हस्तादानो मुखादानो नियतो वृक्षमूलिकः।**
**वानप्रस्थो भविष्यामि ह्यदृष्ट्वा जनकात्मजाम्।। ५.१३.४०**

मुख में अनायास प्राप्त भोजन खाकर, इन्द्रियसंयम एवं नियमपालन करता हुआ, वृक्ष के नीचे रहकर-इस प्रकार वानप्रस्थ ग्रहण कर लूँगा।

अन्य आश्रमों के लिए विहित धर्मों के सदृश ही वानप्रस्थ आश्रम के लिए भी सूत्रकारों तथा स्मृतिग्रन्थों ने कर्तव्यों तथा आचरणों का स्पष्ट निर्देश किया था[2]।

हनुमान् के उपर्युक्त कथन में ही वानप्रस्थ के कतिपय आचारों की झलक अवश्य मिल जाती है।

पिता दशरथ ने कैकेयी के कहने से राम को जो वनवास दिया था, वह वस्तुतः वानप्रस्थ आश्रम नहीं था। किन्तु सीता को साथ चलने से रोकते हुए राम ने वन के जिन

---

१. १.४२.३

२. **गौतमधर्मसूत्र** १.३ २५, २६, २८, २९, ३३ - वैखानसो वने मूलफलाशीः तपःशीलः। श्रावणकेनाग्निमाधाय। देवपितृमनुष्यभूतर्षिपूजकः। सर्वातिथिः प्रतिषिद्धवर्जम्। जटिलश्चीराजिनवासाः। **वसिष्ठधर्मसूत्र** ८.१, २, ६, ७, ८। **मनुस्मृति** ६.२५

आचरणों को कष्ट रूप में गिनाया है[1], वे सारे के सारे वानप्रस्थी के लिए विहित आचरणों में ही परिगणित हैं। तदनुसार स्वयं झड़े हुए पत्तों पर रात्रि में भूमिशयन, यथाशक्ति उपवास, वृक्ष से स्वतः गिरे फलों का भोजन, जटा एवं वल्कल धारण, तीन समय स्नान, क्रोध, लोभ आदि मनोविकारों का त्याग, देव-पितृ-अतिथिपूजन, तपस्या करना-ये सारे वनवासी के दुःखदायी धर्म हैं। चित्रकूट में पुनः राम ने संक्षेप में वनवास के उपयुक्त आचरण को धारण करने का निश्चय व्यक्त किया है -

**वनवासं वसन्नेव शुचिर्नियतभोजनः।**
**मूलपुष्पफलैः पुण्यैः पितॄन् देवांश्च तर्पयन्।।**
**सन्तुष्टपञ्चवर्गोऽहं लोकयात्रां प्रवाहये। २.१०९.२६-२७**

रामायणकालीन संस्कृति में वानप्रस्थ आश्रम का परिपालन नियमानुसार होता था, इसका एक और उदाहरण महर्षि अगस्त्य का आचरण है। वनवास के समय यात्रा करते हुए जब राम, लक्ष्मण और सीता अगस्त्य के आश्रम में पहुँचे, तो अगस्त्य ने पहले अग्नि में आहुति दी। फिर वानप्रस्थ धर्म के अनुसार अतिथियों को अर्घ्य आदि देकर सम्पूजित किया और तत्पश्चात् उनको भोजन दिया-

**अग्निं हुत्वा प्रदायार्घ्यमतिथीन् प्रतिपूज्य च।**
**वानप्रस्थेन धर्मेण स तेषां भोजनं ददौ।। ३.२७.१२**

इन्द्रियों के शिथिल होने से शरीर के श्रान्त होते जाने पर शान्ति और आत्मलाभ के लिए जिस वानप्रस्थ आश्रम की आयोजना की गई, उस आश्रम का धर्मतः परिपालन रामायणकालीन संस्कृति में निश्चयेन प्राप्त होता है।

**संन्यासाश्रम** - रामायण में इस आश्रम के सम्बन्ध में अत्यल्प सूचना प्राप्त होती है। संन्यासाश्रम अथवा संन्यासी शब्द रामायण में कहीं प्रयुक्त नहीं हुआ है। भिक्षु एवं परिव्राजक शब्दों में अवश्य संन्यासी अर्थ ग्रहण किया जा सकता है, क्योंकि भिक्षा माँगकर आहार करना तथा निरन्तर घूमते रहना संन्यासाश्रन का विहित धर्म था[1]। रामायण में केवल एक स्थल पर संन्यासी के बाह्यस्वरूप का उल्लेख किया गया है। सीता का हरण करने के लिए रावण परिव्राजक के वेष में ही गया था-परिव्राजकरूपधृक्-

---

१. सुप्यते पर्णशय्यासु स्वयंभग्नासु भूतले।
....सन्तोषः कर्तव्यो नियतात्मना। फलैर्वृक्षावपतितैः...
उपवासश्च ...जटाभारश्च कर्तव्यो वल्कलाम्बरधारणम्।
देवतानां पितॄणां च कर्तव्यं विधिपूर्वकम्।
प्राप्तानामतिथीनां च नित्यशः प्रतिपूजनम्।।
कार्यस्त्रिरभिषेकश्च.....चरतां नियमेनैव.....। २.२८.११.१५
क्रोधलोभौ विमोक्तव्यौ कर्तव्या तपसे मतिः। २.२८.२४

**श्लक्ष्णकाषायसंवीतः शिखी छत्री उपानही।**
**वामे चांसेऽवसज्याथ शुभे यष्टिकमण्डलू।। ३.४६.३**

स्वच्छ गेरुआ वस्त्र, शिखा, छाता तथा जूते धारण किए हुए था। बाएँ कन्धे पर पवित्र दण्ड में कमण्डलु था।

इस प्रसंग के अतिरिक्त रामायण में संन्यासधर्म अथवा आश्रम का और कोई उल्लेख नहीं मिलता। रावण के परिव्राजक वेष से यह स्पष्ट है कि तत्कालीन संस्कृति में यह आश्रम भी परिपालित अवश्य था। किन्तु रामायण में अन्यत्र कहीं भी और कोई उल्लेख न होने का एक ही कारण बुद्धिसमीचीन जान पड़ता है। वस्तुतः रामायण की रचना में वाल्मीकि का एक गूढ़ उद्देश्य था। आरण्यक ग्रन्थों एवं उपनिषदों में जीवन को दुःखमय तथा निःसार प्रतिपादित करके सामान्य जन को गृहस्थ के कर्तव्यों से विमुख करके गृहत्याग या संन्यास की ओर प्रेरित किया था। समाज में अध्यात्म की ओर अधिक अभिरुचि हो जाने से सामाजिक जीवन में विशृंखलता फैलने लगी थी। वाल्मीकि ने रामायण में गृहस्थजीवन एवं सौख्य के आदर्शात्मक चरित्रांकन करके जनमानस को पुनः सामाजिक दायित्व पालन एवं कर्तव्य निर्वाह की ओर मोड़ दिया था। ऐसी स्थिति में रामायण में संन्यास आश्रम के अधिक प्रसंग न मिलना ही स्वाभाविक है।

विश्व की किसी भी सभ्यता अथवा संस्कृति के इतिहास को हम आद्यन्त देख जाएँ, तो भी अन्य किसी समाज में ऐसी सर्वांगीण तथा समन्वयात्मक व्यवस्था प्राप्त नहीं होती, जिसका मूल्य प्रत्येक युग में शाश्वत बना रहा हो। मानव जीवन को संयमित, अनुशासित, ज्ञानसम्पन्न, पवित्र, कर्तव्य के प्रति संकल्पशील तथा अन्त में अनासक्त बना देने के लिए एवं पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति के लिए आश्रम-व्यवस्था आदर्श उदाहरण है। रामायण में आश्रम-व्यवस्था का जैसा विविध निरूपण हुआ है, उससे तत्कालीन संस्कृति में आश्रम-व्यवस्था का स्पष्ट परिज्ञान हो जाता है।

## संस्कार

भारतीय संस्कृति के अजस्र प्रवाह में जिन अवधारणाओं ने शनैः शनैः एक निश्चित स्वरूप ग्रहण करके भारतीय मानव के जीवन को अत्यधिक प्रभावित किया, और जो हिन्दू धर्म का एक अनिवार्य अंग बन गईं ; उनमें एक अवधारणा 'संस्कार' की थी। संस्कारों का सम्बन्ध व्यक्ति-विशेष से न होकर सम्पूर्ण समाज से होता था। ये संस्कार वैवाहिक जीवन के दायित्वों के प्रतीक भी थे। इसीलिए गृह्यसूत्रों में संस्कार-विवेचन प्रायः विवाह संस्कार से प्रारम्भ होता है।

---

१. **बौधायन धर्मसूत्र** २.१०.३-६; **गौतम धर्मसूत्र** ३.१०; **महाभारत** १२.१९२.३ - परिव्राजकानां पुनराचारः तद्यथा विमुच्याग्निधन-कलत्र-परिबर्हणं संगेभ्यात्मनः स्नेहपाशानवधूय परिव्रजन्ति। **कौटिल्य अर्थशास्त्र** १.३-परिव्राजकस्य.......भैक्षमनेकत्रारण्यवासो।

'संस्कार' शब्द के अर्थ में ही उसका प्रयोजन भी निहित है। संस्कार से मानव का सर्वांगीण विकास अभिप्रेत था। संस्कार करने से वीर्य अथवा गर्भादि के विभिन्न दोषों का परिहरण होता है और व्यक्ति वेदाध्ययन अथवा गृहस्थाश्रम-प्रवेश आदि क्रियाओं के योग्य हो जाता है। जीवन के प्रगतिपथ पर ये संस्कार सुन्दर सोपान-सदृश हैं जो मनुष्य के विचारों और प्रवृत्तियों को शुद्ध करते हुए उसे ऊँचा उठाते जाते हैं। संस्कारों की संख्या के सम्बन्ध में सूत्रकारों में मतभेद होते हुए भी सोलह संस्कार अधिकांशतः स्वीकृत रहे। रामायणकालीन संस्कृति में संस्कारों का क्या स्वरूप था ? कितने संस्कार अनिवार्यतः सम्पन्न किये जाते थे। उन संस्कारों के धार्मिक विधि-विधान एवं कर्मकाण्ड क्या थे ? आदि प्रश्नों के उत्तर वाल्मीकि रामायण में यथास्थान प्राप्त होते हैं। अन्य संस्कारों की अपेक्षा विवाह संस्कार के विस्तृत प्रसंग रामायण में उल्लिखित हैं।

**विवाह**-निरन्तर प्रवहमान भारतीय संस्कृति में विवाह संस्कार का उद्भव कब हुआ ? यह निश्चय कर सकना दुरूह कार्य है । किन्तु रामायणकालीन संस्कृति में यह संस्कार अपने सम्पूर्ण वैभव एवं महत्ता के साथ सुप्रतिष्ठित था, इसमें कोई सन्देह नहीं है। गृह्यसूत्रों में उल्लिखित विवाह संस्कार के लगभग सारे ही शास्त्रीय आधार वाल्मीकि रामायण में प्राप्त होते हैं।

## विवाह एक धार्मिक संस्कार है-

१. विवाह अग्नि के सम्मुख परस्पर पाणिग्रहणपूर्वक होता था (७.१२.२०)। तथा उस समय पुरोहित वेदमन्त्रोच्चारण करता रहता था। (१.७३.२४...२८)। अग्नि को परमेश्वर का तेजोरूप माना जाता है तथा वेदमन्त्र ईश्वरीय ज्ञान होने के कारण पवित्र है। अतः यह विवाह एक धार्मिक संस्कार है।

२. विवाह एक धर्मबन्धन है जो सभी परिस्थितियों में अटूट है। एक बार विवाह के पवित्र बन्धन में बँधकर फिर पति-पत्नी का सम्बन्ध इहलोक एवं परलोक में भी अविच्छेद्य ही हो जाता है। राम के साथ अपने वनगमन का औचित्य सिद्ध करते हुए सीता ने यही तर्क दिया था[1]।

   विवाह रूपी धार्मिक संस्कार के अविच्छेद्यस्वरूप के विरुद्ध भी वाल्मीकि रामायण में दो-तीन प्रसंग मिलते हैं। कैकेयी के पिता द्वारा कैकेयी की मां का त्याग (२.३५.२६), क्रोधाविष्ट दशरथ के द्वारा कैकेयी को पत्नीपद से वञ्चित करना (२.१४.१४), तथा जनापवाद से व्याकुल व्यथित राम के द्वारा सीता का परित्याग (७.४५.१६ १.२....१९)। किन्तु ये सारे उदाहरण असामान्य परिस्थितियों के

---

१. २.२९.१८

कारण अपवाद हैं। इन उदाहरणों से तत्कालीन संस्कृति में विवाह के धार्मिक स्वरूप पर कोई आघात नहीं पहुंचता।

३. विवाह का सर्वप्रथम उद्देश्य धर्मपालन है। धार्मिक कृत्यों में यज्ञ प्रमुख माने जाते थे और यज्ञ में पत्नी का साथ बैठना अनिवार्य था। पत्नी को धर्मपत्नी तथा सहधर्मिणी कहना ही इस तथ्य का प्रमाण है[1] कि विवाह एक धार्मिक संस्कार है।

४. वैदिक युग में पुत्र अथवा पुत्री सभी के सारे संस्कार सम्पन्न किए जाते थे। किन्तु वाल्मीकि रामायण के समय तक आते-आते स्त्री के लिए केवल एक ही संस्कार का विधान रह गया और वह था विवाह संस्कार[2]।

उपर्युक्त तथ्यों से यह निश्चित होता है कि रामायणकालीन संस्कृति में विवाह संस्कार को धार्मिक स्वरूप प्राप्त था।

**प्रयोजन** - वाल्मीकि रामायणके विभिन्न काण्डों में प्राप्त प्रसङ्गों से ज्ञात होता है कि तत्कालीन संस्कृति में विवाह के तीन प्रयोजन स्पष्ट थे-

धर्मपालन, पुत्रप्राप्ति तथा रति।

**धर्मपालन** - भारतीय संस्कृति में धर्मपालन सर्वाधिक काम्य पुरुषार्थ माना गया था, और धर्मपालन की दृष्टि से ही गृहस्थाश्रम सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण बना। गृहस्थाश्रम का प्रारम्भ ही विवाह संस्कार से होता है। अतः विवाह का एक प्रयोजन धर्म है। पत्नीरहित पुरुष यज्ञ करने के योग्य नहीं होता-"अयज्ञियो वा एष योऽपत्नीकः"। एक पत्नीव्रती राम ने जनापवाद के कारण सीता को निर्वासित तो कर दिया, किन्तु वे दूसरा विवाह न करके प्रत्येक यज्ञ में जानकी की स्वर्ण प्रतिमा रख कर ही धर्माचरण सम्पन्न किया करते थे-

> **न सीतायाः परां भार्यां वव्रे च रघुनन्दनः।**
> **यज्ञे यज्ञे च पत्न्यर्थं जानकी काञ्चनीभवत्।। ७.९९.७**

**पुत्रप्राप्ति**-पुत्र ही पिता के धार्मिक कार्यों का उत्तराधिकारी बनता है। अतः विवाह का एक उद्देश्य पुत्रप्राप्ति था। विवाहित पुरुष पुत्र न होने पर अत्यधिक उद्विग्न रहते थे। अयोध्यापति सगर ने पुत्रप्राप्ति के लिए अपनी दोनों पत्नियों के साथ तपस्या की थी, और ब्रह्मा से पुत्रप्राप्ति का वरदान पाया था (१.३८.२...६)। राजा दशरथ ने पुत्रेष्टि यज्ञ आदि अनेक परिश्रम साध्य उपायों से पुत्र को पाया था[3]। पुत्र ही पिता को नरक से त्राण दिलाता है और पितरों को पवित्र कर देता है[4]। सन्तानोत्पत्ति ही विवाह की चरम सार्थकता है।

---

१. १.७३.२६
२. ५.१९.१०
३. १.८.८
४. २.१०७.१२

कौसल्या के सम्मुख भरत ने यही शपथ की थी कि जिसकी सम्मति से भाई राम वन गए हों, वह सदैव दुःखी रहता हुआ अपनी पत्नियों से सन्तान प्राप्त न करे-

मा ऽत्मनः सन्ततिं द्राक्षीत् स्वेषु दारेषु दुःखितः।
आयुः समग्रमप्राप्य यस्यार्योऽनुमते गतः।। २.७५.३६

राम ने चित्रकूट में भरत से मिलकर विभिन्न कुशलप्रश्नों में यह भी पूछा था कि तुम्हारी पत्नियाँ सफला (विवाह के फल-पुत्र से युक्त) है या नहीं (कच्चिते सफला दाराः - २.१००.७२)। मृत्यु के उपरान्त पिण्डदान पुत्र ही करता है। अतः पारलौकिक श्रेय के लिए पुत्र की इच्छा वाल्मीकि रामायण में भी अभिव्यञ्जित हुई है। चित्रकूट में राम ने भरत से स्पष्ट कहा था-"बहुत से गुणवान् और बहुश्रुत पुत्रों की इच्छा करनी चाहिए। सम्भव है, उनमें से कोई एक भी पुत्र गया की यात्रा करे" (अर्थात् पितरों का विधिपूर्वक श्राद्ध करे) (२.२०७.१३)।

**रति**-विवाह का एक अन्य प्रयोजन रति भी है। कामतृप्ति मनुष्य की प्रमुख नैसर्गिक वृत्ति है। अतः जीवन को सहज सुन्दर रूप देने के लिए रति को भी विवाह का एक प्रयोजन मानकर मर्यादित और संयत रूप दे दिया गया। रामायण में (१.६.५) "द्वैविध्यं ब्रह्मचर्यस्य" कह कर ही इसी तथ्य की उद्घोषणा की गई है कि अपनी पत्नी से धर्मपूर्वक कामतृप्ति करने वाला व्यक्ति भी ब्रह्मचर्य का ही पालन करता है। रामायण में स्थल-स्थल पर स्वपत्नीरति को धर्मरति कहकर प्रशंसित किया गया है और परस्त्रीरति को अत्यन्त निन्दनीय। परस्त्री उपभोग की इच्छा से त्रैलोक्यविजयी रावण निर्वंश हो गया था।

रामायणकालीन संस्कृति में विवाह के उपर्युक्त तीन प्रयोजन भिन्न-भिन्न स्थलों पर स्पष्ट होते गए हैं।

**विवाह के प्रकार** - आश्वलायन गृह्यसूत्र[1] तथा धर्मसूत्रों[2] ने समाज में प्रचलित विभिन्न प्रकार के विवाहों को वर्ण एवं नीति के अनुकूल अलग-अलग आठ प्रकारों में विभाजित करके वर्णित किया था। रामायणकालीन संस्कृति में उन आठ विवाह-प्रकारों के प्रसंग नामोल्लेख सहित तो प्राप्त नहीं होते, किन्तु कुछ विवाहों को विशिष्ट विवाह प्रकार का माना अवश्य जाना चाहिए।

**ब्राह्म विवाह**-यह विवाह-प्रकार स्मृतिकाल में सर्वश्रेष्ठ माना गया। व्यक्ति के कुल, शील, विद्या, चरित्र एवं स्वास्थ्य के सम्बन्ध में ज्ञातव्य तथ्य जान लेने पर पिता स्वयं ही वर को अपनी अलङ्कृता पुत्री उपहार रूप में दे देता है। रामायण में ब्राह्म विवाह-प्रकार के अनेक प्रसंग प्राप्त होते हैं-

---

१. **आश्वलायन गृह्यसूत्र** १.४.३१...३२
२. **गौतम धर्मसूत्र** १.४.४...११ **बौधायन धर्मसूत्र** १.११.२०.२...१६

यथा राजा रोमपाद की पुत्री शान्ता एवं ऋषि ऋष्यश्रृंग का विवाह (१.१०.३२), राजा कुशनाभ की कन्याओं एवं राजा ब्रह्मदत्त का विवाह (१.३३.२१-२२) तथा राजा तृणविन्दु की कन्या एवं ऋषि पुलस्त्य का विवाह (७.२.२८)। इन सभी विवाहों में वर को आदरपूर्वक आमन्त्रित करके वैदिक विधि से कन्या का विवाह कर दिया गया था।

**प्राजापत्य विवाह**-''तुम दोनों मिलकर धर्माचरण करो'' इस मन्त्राज्ञा के साथ जब पिता उपयुक्त वर को कन्या देता है, तब वह प्राजापत्य विवाह कहलाता है। राम और सीता का विवाह प्राजापत्य विवाह-प्रकार का सर्वोत्तम निदर्शन माना जाता है। राजा जनक ने सीता को 'सर्वाभरणभूषित' करके अग्नि के समक्ष राम के सम्मुख बिठा कर कहा-''यह मेरी पुत्री सीता तुम्हारी सहधर्मचरी है। अपने हाथ से इसका हाथ ग्रहण करो''-

**इयं सीता मम सुता सहधर्मचरी तव।**
**प्रतीच्छ चैनां भद्रं ते पाणिं गृहणीष्व पाणिना।। १.७३.२६-२७**

ब्राह्म एवं प्राजापत्य विवाह के अतिरिक्त दैव एवं आर्ष विवाह-प्रकार भी प्रशस्त एवं धर्म्य माने गए थे किन्तु रामायण में दैव एवं आर्ष विवाहों के उदाहरण प्राप्त नहीं हैं।

उपर्युक्त दोनों विवाह-प्रकारों के अवसर पर सम्बद्ध पिताओं ने अपनी कन्या एवं वर को सामर्थ्यानुसार धन सम्पत्ति दी थी[1]। किन्तु वे सारे उपहार दहेज नहीं समझे जाने चाहिए। सारी सम्पत्ति वस्तुतः स्त्रीधन होती थी।

**राक्षस विवाह**-कन्यापक्षीय जनों को घायल करके या मारकर रोती चिल्लाती हुई कन्या का बलपूर्वक हरण करके ले जाना राक्षस विवाह कहलाता है। कन्या का अपहरण करके उससे विवाह कर लेने की प्रथा राक्षसों में सर्वाधिक प्रचलित थी। रावण की बहन कुम्भीनसी को मधु नामक राक्षस बलपूर्वक हरण करके ले गया और उससे विवाह किया (७.२५.२५...३०)। विभिन्न लोकपालों को जीतकर लंका लौटते समय रावण अनेक राजाओं, ऋषियों और दानवों की स्त्रियों और कन्याओं का अपहरण करके ले गया था (७.२४.१...१०)। अशोकवाटिका में अपहृता सीता से अपनी भार्या बन जाने का प्रस्ताव पुनः पुनः करते हुए रावण ने राक्षसों में प्रचलित इस विवाह-प्रकार को राक्षस-धर्म ही कह दिया था-

**स्वधर्मो रक्षसां भीरु सर्वदैव न संशयः।**
**गमनं वा परस्त्रीणां हरणं संप्रमथ्य वा।। ५.२०.५**

**आसुर विवाह**-कन्या के माता-पिता अथवा अभिभावक को सामर्थ्यानुसार उचित मूल्य देकर वधू प्राप्त करना आसुर विवाह कहलाता है। रामायण में राजा दशरथ ने कैकेयी

१. १.१०.३३; १.७४.३-६

से आसुर विवाह ही किया था। दशरथ ने रत्नादि के अतिरिक्त कन्या का शुल्क राज्य के रूप में दिया था और कैकेयी के पिता से प्रतिज्ञा की थी कि कैकेयी का पुत्र ही दशरथ के राज्य का राजा बनेगा[1]।

**गान्धर्व विवाह** – कन्या एवं वर के पारस्परिक प्रणय के कारण स्वेच्छा से दोनों का सम्मिलित गान्धर्व विवाह कहलाता है। रामायण में आर्य संस्कृति के आदर्श स्वरूप के उन्मीलन के कारण गान्धर्व विवाह के एकाधिक प्रसंग ही प्राप्त होते हैं। बुध और इला एक दूसरे को देखते ही प्रणयासक्त हो गये थे और पारस्परिक सहमति से दोनों ने रमण किया (७.८९.४....७)। अनेक राजर्षियों, ब्रह्मर्षियों, दैत्यों गन्धर्वों तथा राक्षसों की कन्याओं ने काम के वशीभूत होकर स्वेच्छा से रावण का वरण कर लिया था (५.९.६८)।

**पैशाच विवाह**-कन्या से बलात्कार करना पैशाच विवाह है। यह विवाह-प्रकारों में निकृष्टतम तथा निन्दनीय माना गया। रामायण में रावण ने पुंजिकस्थला और रम्भा आदि (७.२६.४०-४१) स्त्रियों के साथ बलात् कामसम्बन्ध स्थापित किया था।

वाल्मीकि रामायण में उपर्युक्त छः विवाह-प्रकार ही उपलब्ध होते हैं। किन्तु वाल्मीकि रामायण में स्वयंवर नामक प्रथा का भी उल्लेख हुआ है। इस स्वयंवर का यह अर्थ कदापि नहीं था कि कन्या स्वेच्छा से कोई पुरुष चुनकर विवाह कर ले। राजा कुशनाम की सुन्दरी कन्याओं के रूपलावण्य पर मुग्ध होकर वायुदेवता ने उन्हें अपनी पत्नियाँ बनाना चाहा, तो उन कन्याओं ने अवहेलनापूर्वक हँसकर यही उत्तर दिया था- "अरे मूढ़! अपने सत्यवादी पिता की उपेक्षा करके हम स्वयं वर ढूँढें, ऐसा समय कभी न आए।"

**मा भूत्स कालो दुर्मेधः पितरं सत्यवादिनम्।**
**अवमन्य स्वधर्मेण स्वयंवरमुपास्महे।। १.३२.२१**

स्वयंवर प्रथा के प्रति ऐसी अरुचि होने पर भी वाल्मीकि रामायण में ही सीता का स्वयंवर हुआ। स्वयं सीता अनसूया को अपना पूर्णवृत्तान्त सुनाते हुए कहती हैं-"मेरे पिता ने धर्मपूर्वक मेरा स्वयंवर करने का विचार किया' (२.११८.३८) तथा "मेरे पिता ने स्वयंवर में मुझे राम को दे दिया था" (२.११८.५४)। वस्तुतः वाल्मीकि रामायण में सीता का स्वयंवर वरचयन का एक ढंग मात्र था। आजकल समाचार पत्रों में जैसे विवाह के विज्ञापन निकलते हैं, उसी प्रकार स्वयंवर में जनक ने उपयुक्त पात्र राम का चयन कर लिया था, वास्तविक विवाह तो बाद में शास्त्रानुमोदित रूप में सम्पन्न हुआ था। उत्तरकाण्ड में राक्षस सुमाली ने अपनी पुत्री कैकसी को यह निर्देश दिया था कि वह जाकर मुनिवर विश्रवा का स्वयं वरण कर ले[2]।

---

१. २.१०७.३
२. ७.९.११

**अनुलोम विवाह**-उच्चवर्ण के पुरुष का निम्न वर्ण की स्त्री के साथ विवाह अनुलोम विवाह कहलाता है। वाल्मीकि रामायण में अनुलोम विवाह के भी उदाहरण प्राप्त होते हैं। शान्ता क्षत्रिय राजपुत्री थी एवं ऋष्यशृंग ब्राह्मण थे। इन दोनों का विवाह (१.१०.३२) अनुलोम विवाह की ही कोटि में ही आता है। इसी प्रकार युवराज दशरथ ने भ्रमवश अपने शब्दबेधी बाण से जिस युवक की हत्या कर दी थी उसके पिता वैश्य और माता शूद्रा थी -"शूद्रायामस्मि वैश्येन जातोऽसि नरवराधिप" (२.६३.५१)।

**प्रतिलोम विवाह**-निम्न वर्ण के पुरुष का उच्चवर्ण की स्त्री के साथ विवाह प्रतिलोम विवाह कहलाता है। ययाति का देवयानी के साथ विवाह प्रतिलोम विवाह था (७.५८.६)। क्योंकि देवयानी ब्राह्मण ऋषि शुक्राचार्य की पुत्री थी तथा ययाति क्षत्रिय राजा नहुष के पुत्र थे।

**विवाह में आयु**-रामायणकालीन युग में कन्याओं के विवाह युवावस्था में ही हुआ करते थे। आर्यवंश हो या राक्षसकुल सर्वत्र युवावस्था में ही विवाह किये जाने का प्रचलन था। विवाह के पश्चात् राम आदि चारों भाई अपनी-अपनी पत्नियों के साथ (१.७७.१४) तथा रावण आदि तीनों भाई अपनी-अपनी पत्नियों के साथ (७.१२.२७) प्रसन्नतापूर्वक रमण करने लगे थे।

रामायण में राम-सीता की आयु विवाह के समय क्या थी ? इस सम्बन्ध में परस्पर विरोधी श्लोक प्राप्त होते हैं। पञ्चवटी में राम-लक्ष्मण के स्वर्णमृग के पीछे चले जाने पर संन्यासी वेशधारी रावण ने आकर जानकी से उसका परिचय और वन में आने का कारण पूछा था। उस समय सीता विस्तार से उत्तर देती हुई कहती हैं-"वन आते समय मेरे पति की आयु पच्चीस वर्ष की थी और मेरी आयु अठारह वर्ष की थी तथा मैं विवाह के बाद बारह वर्ष तक ससुराल में रही थी।"

**उषित्वा द्वादशसमा इक्ष्वाकूणां निवेशने।**
**मम भर्ता महातेजा वयसा पञ्चविंशकः।**
**अष्टादश हि वर्षाणि मम जन्मनि गण्यते।। ३.४७.४, १०-११**

सीता के इस कथन से विवाह के समय राम की आयु तेरह वर्ष और सीता की आयु छह वर्ष सिद्ध होती है। किन्तु यह श्लोक निश्चित रूप से परवर्ती युग की मान्यताओं को सूचित करता है और प्रक्षिप्त है। क्योंकि इस एक कथन के विरोध में रामायण के अलग-अलग काण्डों में कई श्लोक प्राप्त होते हैं। पति राम के साथ विलासादि में प्रवृत्त होना (१.७७.१४) छह वर्ष की आयु में सम्भव नहीं है। वन में अत्रिपत्नी अनसूया से सीता ने कहा था कि मेरे पिता जनक मेरी विवाह योग्य आयु हो जाने से चिन्तित हुए थे[1]। छह वर्ष की बालिका के विवाह के लिए कोई पिता चिन्तित नहीं होता। राम-लक्ष्मण के साथ

---
१. २.११८.३४

मिथिला पहुँचे हुए विश्वामित्र ऋषि से राजा जनक ने स्पष्ट कहा था कि मेरी प्राप्तयौवना (वर्धमाना) कन्या को पाने के लिए अनेक राजा आये थे[1]। इस श्लोक में आया हुआ 'वर्धमाना' पद सीता की युवावस्था को ही अभिव्यञ्जित करता है।

विवाह के समय सीता के सदृश राम भी पूर्णतया युवक थे। विवाह के पूर्व मिथिला जाते हुए मार्ग में विशाला नरेश सुमति ने राम और लक्ष्मण को 'समुपस्थितयौवन' कहा था (१.४८.३)। मिथिला में राजा जनक भी राम लक्ष्मण को 'समुपस्थितयौवन' (१.५०.१८) ही कहते हैं। अतः स्पष्ट है कि राम-सीता का विवाह पूर्ण युवावस्था में हुआ था।

राम सीता के अतिरिक्त रामायण के अन्य विवाह-प्रसंगों में भी वर-वधू युवक-युवती ही हैं। कैकसी और मन्दोदरी विवाह के समय युवती थीं[2]। कुशनाभ कन्याओं ने वायु के परिणय प्रस्ताव को ठुकरा कर उत्तर दिया था कि जिसको हमारे पिता सौंप देंगे, वही हमारा पति होगा। (१.३२.२२)। यह उत्तर बालिकायें नहीं दे सकती थीं। दशरथ से जब अन्धमुनि के पुत्र की हत्या हो गई थी तब वे युवराज थे और तब तक उनका विवाह नही हुआ था[3]। इन सारे उदाहरणों से स्पष्ट हो जाता है कि रामायणकालीन संस्कृति में विवाह की आयु युवावस्था होती थी, बाल्यावस्था नहीं।

**वर एवं वधू के गुणावगुण**-वाल्मीकि रामायण में वर एवं वधू के गुणों तथा अवगुणों का सामान्य निर्देशन तो प्राप्त नहीं होता, किन्तु विवाह के प्रसंगों में से दोनों ही पक्षों के गुणावगुण का यत्किंचित् अवधारण किया जा सकता है। सामान्यतः बुद्धि, कुल, स्वास्थ्य, पराक्रम, रूप और धन ये ही तत्कालीन समय में विवाह में विचारणीय प्रमुख तत्त्व दृष्टिगोचर होते हैं।

वाल्मीकि रामायण में राम आदि चारों भाइयों का कुल श्रेष्ठ इक्ष्वाकुवंश था, जिसमें उत्तमोत्तम राजर्षि उत्पन्न हुए थे (१.७०...)। ये चारों ही भाई रूप एवं यौवनसम्पन्न, बुद्धिमान् तथा देवतुल्य पराक्रमी थे (१.७२.७)। अतः वर में अपेक्षित सभी गुण राम आदि भाइयों में थे।

वर-वधू में सदृशत्व अपेक्षित था। राम-लक्ष्मण के लिए सीता एवं उर्मिला का वरण करते हुए ऋषि वसिष्ठ ने उन दोनों को परस्पर सदृश कहा था[4]। राम एवं लक्ष्मण का सीता एवं उर्मिला के साथ सम्बन्ध धर्म की दृष्टि से भी तथा रूप सम्पत् की दृष्टि से भी 'सदृश' था (१.७२.३)।

---

१. १.६६.१५-१६
२. ७.६.७; ७.१२.२७
३. २.६३.१४
४. १.७०.४५

वर एवं वधू में ब्रह्मचर्य एवं कौमार्य भी अपेक्षित गुण था। पुरुष के पुनर्विवाह अथवा बहुविवाह वाले समाज में वर में ब्रह्मचर्य अनिवार्य नहीं माना जा सकता। किन्तु विवाह योग्य कन्या का कुमारी (अक्षतयोनि) होना अत्यावश्यक था। रामायण में ब्रह्मर्षि कुशध्वज की वाङ्मयी कन्या वेदवती ने रावण के बलात् स्पर्शमात्र से अपना कौमार्य खण्डित हुआ मानकर चिता प्रज्ज्वलित कर प्राणाहुति दे दी थी[1]। इस एक उदाहरण से ही वधू के कौमार्य गुण की अनिवार्यता पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।

वाल्मीकि रामायण में स्त्री के बाह्य सुलक्षणों का अत्यन्त सुन्दर और विस्तृत वर्णन प्राप्त होता है[2]। कन्या में विवाह से पूर्व उन लक्षणों को देखने का अभिप्राय यही है कि सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार इन लक्षणों से सम्पन्न कन्या विधवा नहीं होती, पुत्र पौत्रादि से सम्पन्न होती है और कुल को सुख तथा यश देने वाली होती है।

**विवाह-विधि**-विवाह संस्कार के समग्र स्वरूप में वैवाहिक कृत्यों अथवा विवाह-विधि का अपना एक विशिष्ट स्थान है। कन्या एवं वर के चयन के पश्चात् ये वैवाहिक कृत्य प्रारम्भ होते हैं और वर के घर में वधू का स्वागत-सत्कार होकर चतुर्थी कर्मपर्यन्त समाप्त होते हैं।

रामायणकालीन संस्कृति के अन्तर्गत विवाह-विधि का सांगोपांग परिचय रामसीता के विवाह-प्रसंग में द्रष्टव्य है। उससे तत्कालीन विवाह-प्रणाली का सम्पूर्ण स्वरूप स्पष्ट हो जाता है।

**वरप्रेक्षण**-वरपक्ष की ओर से कन्या के पिता के पास कुछ व्यक्तियों को विवाह सम्बन्ध स्थापित करने के लिए भेजा जाता था। रामायण में रघुओं के कुल पुरोहित वसिष्ठ ने अपने यजमान कुल के चार राजकुमारों के लिए राजा जनक से उनकी दोनों पुत्रियों और राजा कुशध्वज की दोनों पुत्रियों को माँगा (१.७०.४५; १७२.६)।

---

१. १. ७.१७.३० ...३४-धर्षितायास्त्वयानार्य न मे जीवितमिष्यते।
एवमुक्त्वा प्रविष्टा सा ज्वलितं जातवेदसम्।।

२. ६.४८.६....१३ - केशाः सूक्ष्माः समा नीला भ्रुवौ चासंहते मम।
वृत्ते चारोमके जंघे दन्ताश्चाविरला मम।।
शंखे नेत्रे करौ पादौ गुल्फावूरू समौ चितौ।
अनुवृत्तनखाः स्निग्धाः समाश्चांगुलयो मम।।
स्तनौ चाविरलौ पीनौ मामकौ मग्नचूचुकौ।
मग्ना चोत्सेधनी नाभिः पार्श्वोरस्कं च मे चितम्।।
मम वर्णो मणिनिभो मृदून्यंगरुहाणि च।
प्रतिष्ठितां द्वादशभिर्मामूचुः शुभलक्षणाम्।।
समग्रयवमच्छिद्रं पाणिपादं च वर्णवत्।
मन्दस्मितेत्येव च मां कन्यालाक्षणिका विदुः।।

**वाग्दान**-वरपक्ष से याचना किए जाने पर कन्या के पिता अथवा अभिभावक के द्वारा अपनी कन्या देने की स्वीकृति ही वाग्दान है। वसिष्ठ के द्वारा जनक से याचना किए जाने पर जनक ने त्रिवाचापूर्वक चारों राजकुमारियों का वाग्दान किया था (१.७१.२१-२२; १.७२.११)।

**मांगलिक दिवस-चयन**-चन्द्र, सूर्य तथा नक्षत्रों के साथ मानव जीवन का घनिष्ठ सम्बन्ध है। विवाह जैसे शुभ एवं महत्त्वपूर्ण संस्कार के लिए शुभ दिवस का निर्धारण करना स्वाभाविक ही है। वाग्दान के पश्चात् राजा जनक ने तीसरे दिन पड़ने वाले उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र को विवाह के लिए निश्चित किया। जनक ने कहा कि उस नक्षत्र के देवता प्रजापति भग हैं तथा मनीषीगण उस नक्षत्र में वैवाहिक कार्य करने की प्रशंसा करते हैं (१.७२.२४; १.७२.१३)।

**नान्दीश्राद्ध तथा गोदान**-विवाह सम्पूर्ण वंश के लिए एक महत्त्वपूर्ण घटना है अतः पूर्वजों को प्रसन्न करने के लिए नान्दीश्राद्ध किया जाता था। वाग्दान तथा मांगलिक दिवस निश्चित हो जाने पर दशरथ अपने विश्राम स्थान (जनवासे) को लौट आये और वहाँ आकर उन्होंने विधिपूर्वक श्राद्ध सम्पन्न किया तथा अगले दिन प्रातःकाल उत्तम गोदान कर्म किया (१.७२.१६...२४)।

**वधूगृह-आगमन** - विवाह के योग्य मुहूर्त आने पर सुन्दर वेशभूषा से अलंकृत राम आदि सब भाई श्रेष्ठ मुनियों एवं पिता आदि के साथ राजा जनक की यज्ञशाला में पहुँचे (१.७३.७..१२)। राजा जनक के द्वारा स्वागत होने पर वे महल के अन्दर गए (१.७३.१७)।

**वेदीकरण, अग्निस्थापन तथा होम**-रामायण में इस कृत्य का जितना सुन्दर वर्णन है उससे विवाह संस्कार की शोभा एवं महत्ता का सहज परिज्ञान हो जाता है।

वर तथा अन्य व्यक्तियों के आ जाने पर राजा जनक ने ऋषि वसिष्ठ से राम के विवाह की सम्पूर्ण क्रिया कराने का अनुरोध किया (१.७३.१८-१६)। तदनन्तर वसिष्ठ मुनि ने विश्वामित्र एवं जनक के पुरोहित शतानन्द की सहायता से मण्डप के मध्यभाग में विधिपूर्वक वेदी बनाई। विभिन्न गन्धद्रव्यों तथा पुष्पों से वेदी को सुसज्जित किया। विभिन्न प्रकार के यवांकुरयुक्त चित्रित कलश, सुवर्णपालिकाएँ, धूपयुक्त पात्र, विभिन्न पूजन एवं होमपात्र, लाजाओं तथा अक्षतों से भरे पात्र आदि वेदी के समीप यथास्थान रखे। वेदी के चारों ओर कुशाओं को बिछाकर वसिष्ठ ने मन्त्रोच्चारण पूर्वक अग्निस्थापना की तथा विधिपूर्वक अग्नि में हवन किया (१.७३.१६..२४)।

**कन्यादान**-अग्नि के समक्ष राजा जनक ने अपनी पुत्री का हाथ राम को दे दिया तथा अपने हाथ से श्रीराम के हाथ में मन्त्रपूत जल छोड़ दिया। (१.७३.२५...२८)।

**पाणिग्रहण**-विवाह विधि के विभिन्न कृत्यों में पाणिग्रहण सर्वाधिक प्राचीन है। इस

कृत्य की महत्ता इसी से आँकी जा सकती है कि 'पाणिग्रहण' शब्द ही विवाह का पर्यायवाची बन गया है।

जनक के द्वारा कन्याओं के हाथ दिए जाने पर राम आदि चारो राजकुमारों ने अपनी वधुओं के हाथ पकड़ लिए (१.७३.३४)। रावण ने भी मयासुर द्वारा वाग्दान की गयी मन्दोदरी का अग्नि के समक्ष पाणिग्रहण किया था-''प्रज्वाल्य तत्र चैवाग्निमकरोत् पाणि-संग्रहम्' ७.१२.२०।

**अग्निपरिणयन**-वर स्वयं आगे बढ़कर वधू को साथ लेकर अग्नि की परिक्रमा करता है (१.७३.३५-३६)। पाणिग्रहण के पश्चात् राम आदि चारों राजकुमारों ने अग्नि की तीन बार प्रदक्षिणा करते हुए पत्नियों को स्वीकार किया-

**त्रिरग्निं ते परिक्रम्य ऊहुर्भार्या महौजसः १.७३.३९**

**वधूप्रतिग्रह तथा गृहप्रवेश**-विवाह सम्पन्न हो जाने पर वर अपनी वधू को अपने घर ले जाता है तथा परिवार की स्त्रियाँ वधू का स्वागत करती हैं। अयोध्या में राम आदि के साथ आई हुई वधुओं को तीनों माताओं और अन्य राजस्त्रियों ने स्वागतपूर्वक वाहनों से उतारा और मंगलगीत गाती हुई घर के भीतर ले गईं (१.७७.१०...१२)।

**देवपूजन एवं पूज्यपूजन**-रामायण में वैवाहिक विधि का यह अन्तिम कृत्य वर्णित है। रामादि की माताओं ने देवमन्दिरों में ले जाकर उन वधुओं से देवपूजन कराया तथा तत्पश्चात् सीता आदि राजपुत्रियों ने समस्त अभिवादन योग्यजनों को प्रणाम किया (१.७७.१३)।

वर्तमान युग की हिन्दू विवाह-विधि के अश्मारोहण, लाजा-होम तथा सप्तपदी जैसे महत्त्वपूर्ण कृत्य रामायण में प्राप्त नहीं होते। यह सम्भव है कि उस समय तक ये कृत्य विवाह-विधि में सम्मिलित ही न हुए हों।

जैसा पहले भी स्पष्ट किया जा चुका है, भारतीय संस्कृति के प्रमुख स्तम्भों में से संस्कार की अवधारणा एक स्तम्भ रूप है। इन संस्कारों में भी विवाह संस्कार सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। यही कारण है कि रामायण में विवाह संस्कार का इतना सुदीर्घ उल्लेख विविध स्थलों पर उपलब्ध होता है। विवाह के अतिरिक्त अन्य-अन्य प्रमुख संस्कारों का स्वरूप रामायण में इतना अधिक स्पष्ट नहीं है। वस्तुतः रामायण में सारे संस्कार प्राप्त ही नहीं होते। जिन संस्कारों का यत्किंचित् वर्णन रामायण में उपलब्ध है, वे इस प्रकार हैं-

**गर्भाधान**-विवाह का प्रयोजन उत्तम सन्तान उत्पन्न करके वंश-परम्परा को अविच्छिन्न बनाए रखना है। इसीलिए गृह्य एवं धर्मसूत्रकारों ने गर्भाधान को भी संस्कारों में परिगणित करके उसे एक धार्मिक कृत्य का रूप दे दिया।

रामायण में गर्भाधान संस्कार का पूर्ण स्वरूप स्पष्ट नहीं हुआ है। राजा दशरथ ने पुत्रप्राप्ति के लिए पुत्रेष्टि यज्ञ किया था। उस यज्ञ के अग्निकुण्ड से सूर्य सदृश तेजस्वी एक

प्राजापत्य पुरुष प्रकट हुआ, जिसने दिव्य खीर से भरा एक स्वर्णपात्र दोनों हाथों में उठा रखा था। उस प्राजापत्य पुरुष ने वह पात्र राजा दशरथ को देकर कहा कि योग्य पत्नियों को यह खीर खिलाने से आपको अनेक पुत्र प्राप्त होंगे। राजा ने वह दिव्य खीर अपनी तीन पत्नियों को दे दी। सुमित्रा को खीर दो बार प्राप्त हुई (१.१६.११.२६)। तब वह खीर खाकर तीनों उत्तम स्त्रियों ने अग्नि एवं आदित्य के सदृश तेजस्वी गर्भ शीघ्र ही धारण किए-

**ततस्तु ताः प्राश्य तमुत्तमस्त्रियो महीपतेरुत्तमपायसं पृथक्।**
**हुताशनादित्यसमानतेजसोऽचिरेण गर्भान् प्रतिपेदिरे तदा।। १.१६.३१**

दशरथ एवं उनकी पत्नियों के इस प्रसंग के अतिरिक्त राक्षसों के भी इस संस्कार के एकाधिक वर्णन रामायण में हैं। सालकटंकटा ने अपने पति राक्षस विद्युत्केश से वैसे ही गर्भ धारण किया, जिस प्रकार मेघपंक्ति समुद्र से जलरूपी गर्भ धारण करती है[1]।

गर्भधारण के लिए सायंकाल का समय दारुण एवं अशुभ माना जाता था। कैकसी ने सायंकाल की दारुण वेला में मुनि विश्रवा से गर्भ धारण किया था, इसीलिए उसके रावण-कुंभकर्ण जैसे भयंकर एवं क्रूरकर्मा पुत्र उत्पन्न हुए। (७.६.२२-२४)।

**जातकर्म**-राम आदि चारों भाइयों का जातकर्म संस्कार मुनिवसिष्ठ ने सम्पन्न कराया था-"तेषां जन्मक्रियादीनि सर्वकर्माण्यकारयत्" (१.१८.२४)। सीता ने वाल्मीकि आश्रम में अपने दोनों पुत्रों को जन्म दिया था। यह शुभ समाचार सुनकर वाल्मीकि सीता के समीप गए तथा भूतों एवं राक्षसों को नष्ट कर देने वाली रक्षाविधि उन शिशुओं के लिए सम्पन्न की (७.६६.३...५)। यह रक्षाविधि जातकर्म संस्कार ही व्यंजित करती है।

**नामकरण** - जीवन में नाम का अत्यधिक महत्त्व है। बृहस्पति के अनुसार नाम ही सम्पूर्ण व्यवहार का हेतु रूप है ; समस्त कार्यों में शुभावह है; भाग्य का कारण है। नाम से ही मनुष्य कीर्ति प्राप्त करता है। अतएव नामकरण संस्कार अत्यन्त प्रशस्त है[2]।

रामायणकालीन संस्कृति में इस संस्कार का पर्याप्त प्रचलन था। क्षत्रियों में यह संस्कार जन्म के ग्यारह दिन बीतने पर किया जाता था। मुनि वसिष्ठ ने ग्यारह दिन के बाद चारों राजपुत्रों का नामकर्म किया (१.१८.२१)। इस संस्कार के शुभ अवसर पर राजा दशरथ ने ब्राह्मणों एवं पुरवासियों को भोजन कराया तथा प्रभूत मात्रा में रत्नदान किया। (१.१८.२३)।

---

१. ७.४.२३ - विद्युत्केशाद् गर्भमाप घनराजिरिवार्णवात्।
२. वीरमित्रोदय संस्कार प्रकाश - खण्ड प्रथम - पृष्ठ २४१ पर उद्धृत बृहस्पति।

उत्तरकाण्ड में कुबेर के नामकरण संस्कार का प्रसंग भी आया है। ऋषि पुलस्त्य ने अपने पौत्र के भविष्य को दिव्यदृष्टि से देखकर विश्रवापुत्र होने के कारण वैश्रवण नामकरण किया (७.३.७-८)। ऋषि वाल्मीकि ने राम-सीता के यमज पुत्रों का कुश और लव नामकरण किया था और उनके यशस्वी होने का वरदान दिया था।

**अन्त्येष्टि संस्कार**-आध्यात्मिकता से ओत-प्रोत भारतीय मनीषा ने इहलोक की अपेक्षा परलोक को अधिक महत्त्व दिया था। इसीलिए मृत्यु के पश्चात् सम्पादित किये जाने पर भी यह संस्कार व्यक्ति के लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण माना गया। अन्त्येष्टि मानव जीवन या शरीर का अन्तिम संस्कार है।

वाल्मीकि रामायण में इस संस्कार से सम्बद्ध अनेक सूचनाएँ प्राप्त होती हैं। तीन विभिन्न प्रसंगों में इस संस्कार का समग्र स्वरूप भी स्पष्ट हो गया है। एक है दशरथ की मृत्यु, दूसरा वालिमृत्यु तथा तीसरा रावणमृत्यु। इन तीनों प्रसंगों में शव की दाहक्रिया करने का वर्णन आया है। केवल एक ही प्रसंग सम्पूर्ण रामायण में ऐसा आया है जहाँ राक्षस विराध का दाह न करके उसे गड्ढे में गाड़ दिया जाता है (३.४.३३)। विराध यह भी कहता है कि मृत राक्षसों के शरीर को गड्ढे में गाड़ना परम्परागत धर्म है और गड्ढे में गाड़े गये राक्षसों को सनातन लोक प्राप्त होते हैं -

**अवटे चापि मां राम निक्षिप्य कुशली व्रज।**
**रक्षसां गतसत्त्वामेष धर्मः सनातनः।।**
**अवटे ये निधीयन्ते तेषां लोको सनातनः। ३.४.२२-२३**

किन्तु इस स्थल को छोड़कर मानव, राक्षस, वानर, गृध्र सभी की अन्त्येष्टि में दाहक्रिया की गयी है। वस्तुतः रामायण में इस संस्कार के लिए 'प्रेतकर्म' तथा 'दाहकर्म' शब्दों का प्रयोग पर्याय के रूप में किया गया है।

अन्त्येष्टि संस्कार के विभिन्न कृत्य पुत्र द्वारा ही किये जाने अभीष्ट थे। राम-लक्ष्मण के वन जाने के बाद परलोकगामी दशरथ का दाहसंस्कार पुत्र के बिना किया जाना किसी को रुचिकर नहीं लगा था[1], और इसीलिए भरत -शत्रुघ्न को बुलाने के लिए शीघ्रगामी दूत राजगृह नगर भेजे गए थे (२.६८.२...६)। मेघनाद की मृत्यु पर विलाप करते हुए रावण ने भी यही कहा था कि मेरी मृत्यु पर प्रेतकार्य तुम्हें (मेघनाद को) सम्पन्न करने चाहिए थे, किन्तु तुम पहले ही मृत्युलोक चले गये (६.१०३.१४)। पुत्र भी पिता के अन्त्येष्टि संस्कार को करने की भावना रखता था। चित्रकूट में भरत से पिता दशरथ की मृत्यु के समाचार को सुनकर शोकमग्न राम ने अपना जन्म ही व्यर्थ माना क्योंकि वे पिता के अन्तिम संस्कार भी न कर सके-

---

१. २.६६.२७ - ऋते तु पुत्राद् दहनं महीपतेर्नारोचयंस्ते सुहृदः समागताः।

**किं नु तस्य मया कार्यं दुर्जातेन महात्मनः।**
**यो मृतो मम शोकेन स मया न च संस्कृतः।। २.१०३.९**

पुत्र न होने या रहने की स्थिति में मृत व्यक्ति का भाई यह संस्कार सम्पन्न करता था। लंकायुद्ध में रावण के सभी पुत्र मर चुके थे, अतः रावण का अंतिम संस्कार राम के आदेश से विभीषण ने सम्पन्न किया था (६.१०.२४-२५; ६.११२.१२०, २१)। किसी भी आत्मीय जन के न होने पर मृत व्यक्ति का अन्त्येष्टि संस्कार मित्र या अन्य जन भी कर सकते थे। सीता की रक्षा हेतु प्राण त्यागने वाले जटायु का दाहकर्म राम ने किया था। (३.६८.३१)

लंकाकाण्ड में एक स्थल पर विभीषण के कथन से यह ध्वनि निकलती है कि तत्कालीन संस्कृति में अन्त्येष्टि संस्कार किया जाना भी व्यक्ति के सदाचरण का द्योतक था। रावण के दाहसंस्कार के लिए राम के आदेश को सुनकर विभीषण ने स्पष्ट कहा था-"धर्मव्रत त्याग देने वाले, क्रूर, नृशंस, असत्यवादी तथा परस्त्री स्पर्श करने वाले व्यक्ति (रावण) का संस्कार करना मैं उचित नहीं समझता। मेरे इस विचार के लिए भले ही लोग मुझे निर्दयी समझें"-

**त्यक्तधर्मव्रतं क्रूरं नृशंसमनृतं तथा।**
**नाहमर्हामि संस्कर्तुं परदाराभिमर्दशनम्।।**
**..नृशंस इति मां राम वक्ष्यन्ति मनुजा भुवि। ६.१११.९३, ९५**

जैसा पहले भी कहा जा चुका है, रामायण में अन्त्येष्टि संस्कार के तीन स्थल हैं। उनमें एक आर्यवंशी है, एक वानर है तथा एक राक्षस है। किन्तु तीनों के अन्त्येष्टि संस्कार में अद्भुत साम्य है। दशरथ की औध्र्वदैहिक कृत्यों का संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है। (२.२७; २.७७)।

१. अग्निशाला से बाहर निकाली गई अग्नियों में विधिवत् होम।
२. सुन्दर शिविका में शव को रखकर श्मशानभूमि ले जाना।
३. शिविका के आगे-आगे धन-सम्पत्ति रत्नादि लुटाना।
४. विभिन्न प्रकार के सुगन्धित काष्ठों से चिता बनाना।
५. चिता में अग्नि प्रज्ज्वलन, मन्त्रपाठ, सामगान।
६. पुरोहितों तथा नगर से आकर प्रमुख स्त्रियों द्वारा चिता प्रदक्षिणा।
७. भरत, पुरोहितों तथा रानियों के द्वारा नदीतट पर जाकर जलाञ्जलि।
८. दस दिन भूमिशयन।
९. ग्यारहवें दिन शुद्धिस्नान।
१०. बारहवें दिन श्राद्ध कर्म तथा ब्राह्मणों को धन, रत्न, अन्न, वस्त्र, गौ, दास-दासी आदि विविध दान।
११. तेरहवें दिन अस्थिसंचयन।

राजा वालि (३.२५.१४...५३) तथा राक्षस रावण (६.१११.१०२...१२२) के अन्त्येष्टि संस्कार का भी लगभग ऐसा ही वर्णन है। इन दोनों वर्णनों में जलाञ्जलि के पश्चात् अन्य दिवसों के कृत्य वर्णित नहीं हुए हैं। रावण की अन्त्येष्टि का वर्णन अधिक वैभवयुक्त है तथा उसमें दो अन्य विशेषतायें भी हैं। रावण के शव को चिता पर रखने के पश्चात् मेध्य पशु की बलि भी दी गई थी (तत्र मेध्यं पशुं हत्वा राक्षसेन्द्रस्य...६.११.११७)। रावण को जब जलाञ्जलि दी गई, तब उसमें तिल और कुशायें भी थीं[1]।

अन्त्येष्टि संस्कार के इस सम्पूर्ण विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि रामायणकालीन संस्कृति में इस संस्कार का जो स्वरूप था, वर्तमान काल में भी लगभग वैसा ही स्वरूप हिन्दू समाज में चल रहा है। एकाधिक कृत्यों में ही समयमात्र का अन्तर आया है।

भारतीय संस्कृति में ही मानव जीवन के सोलह प्रमुख संस्कार माने गये थे। वाल्मीकि रामायण में इनमें से विवाह, गर्भाधान, जातकर्म, नामकरण तथा अन्त्येष्टि-इन पांच संस्कारों के ही उल्लेख प्राप्त होते हैं। बचे हुए अन्य संस्कारों की चर्चा भले ही छोड़ दें, किन्तु यह अत्यन्त आश्चर्यजनक है कि रामायण में उपनयन जैसा महत्त्वपूर्ण संस्कार किसी प्रसंग में संकेतित भी नही है। शिक्षा, ब्रह्मचर्य, गुरु, आश्रम, विद्या आदि के सम्बन्ध में प्रचुर सामग्री सम्पन्न रामायण में उपनयन संस्कार के उल्लेख का अभाव क्यों है ? यह प्रश्न अनुत्तरित ही है।

## वाल्मीकि रामायण में जीवनदर्शन

इस विश्व में जितने भी प्राणी हैं, वे अपने अस्तित्व के लिए केवल आत्मनिर्भर नहीं हो सकते; उन्हें अपने वातावरण पर भी निर्भर रहना होता है। समस्त प्राणियों में मानव सर्वाधिक उन्नत प्राणी है। जिस समाज, जिस परिवेश, जिस धर्म तथा संस्कृति में बालक जन्म लेता है, उन सभी से उसका जीवन अनजाने ही प्रभावित होता रहता है। प्रत्येक युग एवं प्रत्येक समाज में कतिपय धारणायें मनुष्य को स्वीकार करनी ही होती हैं। ऐसी ही आधारभूत धारणायें तद्युगीन जीवनदर्शन का निर्माण करती हैं। वाल्मीकि रामायण में वर्णित विभिन्न आचार-व्यवहारों, विचारों, मान्यताओं और परम्पराओं के परिप्रेक्ष्य में तद्युगीन जीनवदर्शन के अनेक आधारभूत तत्त्व प्रस्फुटित हुए हैं। इन जीवनमूल्यों का वर्णन इस प्रकार किया जा सकता है।

**१. धर्म** -रामायणकालीन संस्कृति में धर्म शीर्षक से पर्याप्त विवेचन किया जा चुका है। किन्तु तत्कालीन जीवन मूल्यों में धर्म का स्थान क्या था-यही यहाँ विवेच्य है।

वाल्मीकि रामायण के प्रारम्भ में ही राजा दशरथ के द्वारा पालित उस अयोध्या नगरी का वर्णन है, जिस श्रेष्ठ नगरी में सभी नागरिक धर्मात्मा थे-"तस्मिन् पुरवरे हृष्टा

---

१. ६.१११.१२०-१२१ - स्नात्वा चैवार्द्रवस्त्रेण तिलान् दर्भविमिश्रितान्।
उदकेन च सम्मिश्रान् प्रदाय विधिपूर्वकम्।।

धर्मात्मानो बहुश्रुताः" (१.६.६)। अयोध्या के पुरुष और स्त्री-सभी धर्मशील थे-"सर्वे नराश्च नार्यश्च धर्मशीलाः"..(१.६.६)। तत्कालीन मान्यता के अनुसार धर्म से ही अर्थ प्राप्त होता है, धर्म से ही सुख का उदय होता है, धर्म से सब कुछ पा लिया जाता है; वस्तुतः इस संसार में धर्म ही सार है[1]। मनुष्य द्वारा आचरणीय एवं प्राप्तव्य धर्म-अर्थ-काम के त्रिवर्ग में धर्म ही सर्वश्रेष्ठ है, यह भली प्रकार जानकर भी जो राजा या राजपुरुष तदनुरूप कार्य नही करता-उसका समस्त शास्त्रज्ञान व्यर्थ है[2]। इस लोक में समृद्धि, रूप, पुत्र, धन और पराक्रम आदि धर्माचरण से उत्पन्न पुण्यों से ही मिला करते हैं (७.१५.२६)। विभीषण ने सीता को लौटा देने की प्रार्थना करते हुए रावण से यही कहा था कि धर्म ही सुख और कीर्ति को बढ़ाता है, अतः आप धर्म का आचरण करें-"भजस्व धर्मं रतिकीर्तिवर्धनम्" (६.६.२२)। धर्माचरण से उन्नति होती है और अधर्माचरण से नाश होता है। माल्यवान् ने रावण को श्रीराम से सन्धि करने के लिए समझाते हुए यही तर्क दिया था कि रावण के द्वारा धर्मनाश एवं अधर्मग्रहण के कारण ही लंका का नाश उपस्थित हुआ है (६.३५.१५-१६)। वैश्रवण कुवेर ने अहंकारी रावण को फटकारते हुए उचित ही कहा था कि सुख के लिए धर्म पालन करना चाहिए, अधर्म से केवल दुःख ही प्राप्त होता है[3]। सीता को भी धर्म पर पूर्ण विश्वास था अतः वे निश्चित जानती थीं कि रावण के अधर्म के कारण (लंका एवं कुलनाश रूपी) महान् उत्पात अवश्य होगा (५.२६.३४)। धर्म की मर्यादा को त्याग देने वाले पापी पुरुष को सज्जनों में सम्मान कदापि नहीं मिलता (२.१०६.३)।

उपर्युक्त उद्धरणों में रामायणकालीन जीवन में धर्म के अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान का परिज्ञान होता है। रामायण के चरितनायक राम का जीवन मानो मूर्तिमान धर्म रूप ही है। शूर्पणखा के द्वारा परिचय पूछे जाने पर वे सरलतापूर्वक उत्तर देते हुए 'धर्म' को ही पालनीय कहते हैं -"धर्मार्थं धर्मकांक्षी च वने वस्तुमिहागतः" (३.१७.१७)। रावण द्वारा हरी जाती हुए वैदेही ने राम को पुकारते हुए यही कहा था कि धर्म पालन के लिए प्राणों का मोह, शरीर का सुख तथा धनसम्पत्ति त्याग करने वाले राम अधर्मपूर्वक हरण की जाती हुई मुझे क्यों नहीं देख रहे-

**जीवितं सुखमर्थं च धर्महेतोः परित्यजन्।**
**ह्रियमाणामधर्मेण मां राघव न पश्यसि।। ३.४६.२५**

---

१. धर्मादर्थः प्रभवति धर्मात् प्रभवते सुखम्।
धर्मेण लभते सर्वं धर्मसारमिदं जगत्।। ३.९.३०

२. त्रिषु चैतेषु यच्छ्रेष्ठं श्रुत्वा तन्नावबुध्यते।
राजा वा राजमात्रो वा व्यर्थं तस्य बहुश्रुतम्।। ६.६३.१०

३. धर्माद् राज्यं धनं सौख्यमधर्माद् दुःखमेव च।
तस्माद् धर्मं सुखार्थाय कुर्याद् पापं विसर्जयेत्।। १. ७.१५.२३

भरत, वसिष्ठ, पुरवासी सभी की अयोध्या लौटने की प्रार्थना स्वीकार न करके राम अपने धर्म में हिमालय की भाँति अविचल रहे-"स्थितः स्वधर्मे हिमवानिवाचलः" (२.११२.३०)। अपने जीवन व व्यवहार में धर्ममात्र को प्रधानता देने वाले राम देवों से भी बढ़कर थे (६.१४.१२)।

**२. सत्य**-रामायण में सत्य को ही परम धर्म कहा गया है[1]। यह समस्त सृष्टि ही धर्म के कारण अवस्थित है। "सत्य ही प्रणवरूप शब्दब्रह्म है, सत्य में ही धर्म प्रतिष्ठित है, सत्य ही अविनाशी वेद है और सत्य के द्वारा ही परब्रह्म की प्राप्ति होती है"-

> **सत्यमेकपदं ब्रह्म सत्ये धर्मः प्रतिष्ठितः।**
> **सत्यमेवाक्षया वेदाः सत्येनावाप्यते परम्।। २.१४.७**

सत्य की ऐसी शाश्वत प्रतिष्ठा के कारण ही राजा दशरथ की पालित अयोध्यानगरी में कोई भी नागरिक असत्यवादी नहीं था (१.६.,.६ १४)। सत्य को ही धर्म का मूल माने जाने के कारण (२.१८.२४) यह धारणा उस समय बद्धमूल थी कि परलोक में सत्य ही सर्वाधिक हितकारक होता है-"परत्र वासे हि वदन्त्यनुत्तमं, तपोधनाः सत्यवचो हितं नृणाम्" (२.११.२६)। वाल्मीकि के युग में भी नास्तिक मत का प्रचार अवश्य हो रहा था, जिसमें इहलोक ही चरम प्रातव्य कहा जाता है। वाल्मीकि ने राम के माध्यम से उस नास्तिक मत का प्रबल खण्डन करके सत्य की दृढ़ता से स्थापना की है[2]। संसार में दान, यज्ञ, होम, तपस्या, वेद आदि सभी का आधार सत्य ही है, अतः सदैव सत्यपालन करना चाहिए-

> **दत्तमिष्टं हुतं चैव तप्तानि च तपांसि च।**
> **वेदाः सत्यप्रतिष्ठानास्तस्मात् सत्यपरो भव।। २.१०९.१४**

इस लोक में मनुष्य जो कुछ भी प्राप्त करना चाहता है, वह सभी कुछ सत्य आचरण से प्राप्त किया जा सकता है। पृथिवी, कीर्ति, यश तथा लक्ष्मी सत्यवादी पुरुष को ही प्राप्त करने की कामना करती हैं और उसी पुरुष का अनुसरण भी करती हैं। अतः मनुष्य को सदैव सत्य का पालन करना चाहिए।

---

१. आहुः सत्यं हि परमं धर्मम्...। २.१४.३

२. सत्यमेवानृशंसं च राजवृत्तं सनातनम्।
तस्मात् सत्यात्मकं राज्यं सत्ये लोकः प्रतिष्ठितः।।
ऋषयश्चैव देवाश्च सत्यमेव हि मेनिरे।
सत्यवादी हि लोकेऽस्मिन् परं गच्छति चाक्षयम्।।
उद्विजन्ते यथा सर्पान्नरादनृतवादिनः।
धर्मः सत्यपरो लोके मूलं सर्वस्य चोच्यते।।
सत्यमेवेश्वरो लोके सत्ये धर्मः सदाश्रितः।
सत्यमूलानि सर्वाणि सत्यान्नास्ति परं पदम्।। २.१०९.१०.१३

**भूमिः कीर्तिर्यशो लक्ष्मीः पुरुषं प्रार्थयन्ति हि।**
**सत्यं समनुवर्तन्ते सत्यमेव भजेत् ततः।। २.१०६.२२**

रामायण के कथानायक राम तो मूर्तिमान सत्य हैं। अपनी प्राणरक्षा के लिए भी राम कभी अनृतभाषण नहीं कर सकते-"सत्यं ब्रूयान्न चानृतम्। अपि जीवितहेतोर्हि रामः सत्यपराक्रम" (५.३३.२५)। सुग्रीव से मैत्री हो जाने पर वालिवध की प्रतिज्ञा करते हुए स्वयं राम ने अपनी सत्यवादिता का स्पष्ट कथन किया है-"हे सुग्रीव! मैंने पहले भी असत्य भाषण नहीं किया और भविष्य में भी कभी नहीं करूँगा। मैं सत्य की शपथपूर्वक अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करने का कथन करता हूँ।" (४.७.२२)। राम स्वयं तो सत्यवादी थे ही, दूसरों से भी सत्यपालन की अपेक्षा करते थे। सीता की खोज में सुग्रीव के प्रमादशील हो जाने पर राम ने लक्ष्मण से यही सन्देश भेजा था-"मैं सत्य से विचलित हो जाने वाले सुग्रीव का बान्धवों सहित वध कर डालूंगा"-त्वां तु सत्यादतिक्रान्तं हनिष्यामि सबान्धवम् (४.३०.८२) राम ने पिता के सत्य की रक्षा करने के लिए चौदह वर्ष का वनवास स्वीकार कर लिया था (२.१०७.८) ; और चित्रकूट में राम ने भरत को पुनः पुनः समझाते हुए पिता को सत्यवादी सिद्ध करने का अनुरोध किया था (२.१०७.६)। लंकायुद्ध में इन्द्रजीत के तीक्ष्ण बाणों से आहत एवं मूर्च्छित लक्ष्मण को देखकर राम शोकाधिक्य के कारण प्राण त्यागने का निश्चय करते हैं, उस समय भी उन्हें यही विचार सन्तप्त करता है कि विभीषण को लंकाधिपति बनाने का राम का सत्यवचन अब मिथ्या जायेगा-

**तत्तु मिथ्या प्रलपन्तं मां प्रधक्ष्यति न संशयः।**
**यन्मया न कृतो राजा राक्षसानां विभीषणः।। ६.४६.२२**

इन सभी साक्ष्यों से स्पष्ट है कि वाल्मीकि रामायण में सत्य को सनातन आचार के रूप में प्रतिष्ठित किया गया था।

**३. दया**-रामायणकालीन जीवनदर्शन में आनृशंस्य अर्थात् दयाभाव प्रतिदिन के जीवन में अनुस्यूत था। एक दूसरे के प्रति दया करना महान् धर्म ही माना जाता था-"आनृशंस्यं परो धर्मः" (५.३८.३६)। समाज में सामान्य धारणा यही थी कि पापी, पुण्यात्मा अथवा दुष्ट अपराधी व्यक्ति के प्रति दया ही करनी चाहिए, क्योंकि इस संसार में ऐसा कोई प्राणी नहीं है जिससे कभी कोई अपराध होता ही न हो-"न कश्चिन्नापराध्यति" (६.११३.४५)।

रामायण के विभिन्न पात्रों में सर्वत्र दयाभाव दृष्टिगोचर होता है। राम सभी प्राणियों पर अनुकम्पा रखते थे-'सर्वभूतानुकम्पकः' (२.१.३८)। रावण के गुप्तचर शुक एवं शार्दूल जब वानरसेना का बल, परिमाण आदि जानने के लिए छद्म वेश में विचरण कर रहे थे

तब वानरों ने उन्हें पकड़कर बहुत पीटा। उस समय राम ने ही दयापूर्वक उन गुप्तचरों को मुक्त कराया था (६.२०.१६ ; ६.२६.२७)।

दयाभाव को अत्यन्त उच्च स्थान दिये जाने पर भी तत्कालीन समाज में अन्यायी, अधर्मी एवं परपीड़क को दण्ड देना ही उचित समझा जाता था। समाज के नियमपालन की दृष्टि से, पीड़ितों की रक्षा करने की दृष्टि से अथवा वर्णाश्रम पालन की दृष्टि से राम ने प्रायः ही पापियों और दुष्टों का संहार करके आर्तजनों को त्राण दिलाया था[1]।

दयाभाव रखना अथवा दयालु होना अवश्य ही गुण है किन्तु कदाचित् व्यक्ति के दयाभाव को कायरता भी समझा जा सकता है। सीताहरण के उपरान्त व्यथित एवं शोकार्त राम ने लक्ष्मण से यही कहा था- "हे लक्ष्मण ! मैं लोकहित में तत्पर, जितेन्द्रिय तथा जीवों पर दया करता हूँ। मेरा यह दयाभाव ही मेरा दोष बन गया। (इसीलिए मुझे निर्बल मानकर मेरी पत्नी का अपहरण कर लिया गया)। अब अपने सारे कोमल गुणों को समेटकर मेरा तेज प्रचण्ड रूप में प्रकाशित होगा[2]।" - इससे स्पष्ट है कि दया जीवन का एक काम्य गुण अवश्य है, किन्तु उससे तेजस्विता नष्ट नहीं होनी चाहिए।

**४. क्षमा**-रामायणकालीन जीवन में दया के सदृश ही क्षमा के भी अनेक प्रसंग प्राप्त होते हैं, जिनसे इस जीवनमूल्य के महत्त्व का परिज्ञान होता है। असावधानी, प्रमाद या भूल के लिए प्रायः ही क्षमा मांग ली जाती है और क्षमा कर देने से व्यक्ति के मन की विशालता और उदारता का ही बोध होता है। इसीलिए तारा ने सीता के अन्वेषण में विलम्ब करने वाले सुग्रीव को क्षमा कर देने का आग्रह लक्ष्मण से किया था-"क्षमस्व तावत् परवीरहन्तस्त्वद्भ्रातरं वानरवंशनाथम्" (४.३३.५६)। लक्ष्मण ने भी अपने कटु-कठोर वचनों के लिए सुग्रीव से क्षमा याचना की थी (४.३६.२०)। राजा कुशनाभ की कन्याओं के प्रसंग में (१.३३..) रामायणकार ने क्षमागुण के महत्त्व को सुप्रतिष्ठित किया है। तदनुसार, स्त्री हो या पुरुष, सभी के लिए क्षमा ही आभूषण है-"अलंकारो हि नारीणां क्षमा तु पुरुषस्य वा" (१.३३.७)। क्षमा दान है, क्षमा सत्य है, क्षमा यज्ञ है, क्षमा यश है और क्षमा ही धर्म है। क्षमा पर ही सारा संसार आधारित है-

**क्षमा दानं क्षमा सत्यं क्षमा यज्ञाश्च पुत्रिकाः।**
**क्षमा यशः क्षमा धर्मः क्षमायां विष्ठितं जगत्।। १.३३.८-६**

**५. दान**-भारतभूमि में सदैव से ही दान देना पुण्य सञ्चय का अप्रतिम साधन माना गया था। वाल्मीकि रामायण के जीवनदर्शन में भी दान देने का आदर्श सर्वत्र अनुस्यूत है।

---

१. १.२५.१६..२२ - राम ने ताटकावध के द्वारा) ऋषियों का कष्ट दूर किया। ४.१८.२२-२३ - वालिवध के द्वारा धर्म एवं मित्ररक्षा।
६.१०८.३-शत्रु रावणवध के द्वारा धर्मस्थापन।

२. ३.६४.५५-५७

अयोध्या नगरी में कोई ऐसा व्यक्ति नहीं था, जो दानी न हो (१.६.११) वहाँ के ब्राह्मण भी दानशील थे, तथा दान लेने में पर्याप्त संयमी थे-'दानाध्ययनशीलाश्च संयताश्च प्रतिग्रहे' (१.६.१३)। क्षत्रियवर्ण के धर्म में दान देना उल्लिखित था। राम के साथ वन जाने को तत्पर लक्ष्मण को उपदेश देते हुए सुमित्रा ने अपने कुल के सनातन आचार का कथन किया था- "दान देना, यज्ञ में दीक्षा ग्रहण करना और युद्ध में शरीर त्यागना यही कुल का सनातन वृत्त है" (२.४०.७)।

भारतीय संस्कृति की प्रबलतम पोषिका एवं वाहिका वाल्मीकि रामायण में दान के जितने भी प्रसंग आये हैं; उन सबको एकत्र दृष्टि से देखने पर अनेक प्रकार के बिन्दुओं का निर्धारण सम्भव है। ये सम्भावित बिन्दु इस प्रकार हैं-

१. भारत में यह परम्पराप्राप्त विश्वास रहा है कि दान देने से अक्षय पुण्य प्राप्त होता है तथा मृत्यु के पश्चात् उत्तम लोक प्राप्त होते हैं। (१.६५.६ ; १.७५.२५)।
२. दान देकर अभ्यर्थी की याचना को पूर्ण करके दानदाता का मन सन्तुष्ट होता है। अश्वमेध यज्ञ में सम्पूर्ण धन-सम्पत्ति दान में देकर राजा दशरथ के पास कुछ भी शेष नहीं रहा। तब उन्होंने एक दरिद्र याचक को अपना हस्ताभरण ही देकर सन्तोष का अनुभव किया (१.१४.५४-५५)।
३. आत्मीय जनों का निरन्तर मंगल होता रहे-इस भावना से भी दान दिया जाता है। राजा दशरथ ने अपने पुत्रों के विवाह के समय एक-एक पुत्र के मंगल के लिए एक-एक लाख गायें ब्राह्मणों को दान में दीं;[1] तथा और भी बहुत सी धनसम्पति दान की (१.७२.२३-२४)। इसी प्रकार वन जाते समय जानकी ने अपने परिवार के कल्याण की कामना से मुनिपत्नियों को दान देने के लिए बहुमूल्य वस्त्र, आभूषण और विविध रत्न, धन आदि अपने साथ रख लिये थे (७.४६.१०..१२)
४. दान देना विभिन्न वर्गों के धर्म में ही समाहित था। इसका उद्देश्य सम्भवतः यही था कि दान देकर अभ्यर्थी की आवश्यकता भी पूर्ण हो जाए और समाज में सम्पत्ति का अनुचित एकाधिकार न हो। वाल्मीकि रामायण के अनुसार उस समय ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तीनों वर्ण समयानुसार प्रभूत मात्रा में दान दिया करते थे।
५. मनुष्य की इहलौकिक इच्छाओं में यशःप्राप्ति की इच्छा बहुत प्रबल होती है। दान देने के मूल में यशःप्राप्ति भी एक कारण होता है। पिता की आज्ञा शिरोधार्य करके राम जब वन जाने के लिए तत्पर हुए, तो उन्होंने अपनी सम्पूर्ण सम्पत्ति दान में दे दी। वस्त्राभूषण, रत्न, गाएँ आदि दान करते हुए राम ने कहा था-"आप सबको स्वार्जित सम्पत्ति दान देकर मुझे यश प्राप्त होगा"-

**भवतु सम्यक्प्रतिपादनेन मयार्जितं चैव यशस्करं भवेत्। २.३२.४२**

---

१. १.७२.२२

६. शास्त्रकारों ने विजिगीषु राजा के लिए जिन चार उपायों का कथन किया उनमें दान भी एक उपाय है। इसीलिए अशोकवाटिका में सीता ने राम का कुशल-समाचार पूछते हुए हनुमान् से यह जिज्ञासा की थी-"क्या श्रीराम मित्रों के प्रति साम एवं दान तथा शत्रुओं के प्रति दान, भेद एवं दण्ड उपायों का अवलम्बन करते हैं" (५.३६.१७)।

७. विश्व के सम्भवतः सभी देशों में यह धारणा विद्यमान है कि पृथिवीलोक पर जो कुछ दान में दिया जायेगा, परलोक में व्यक्ति को वही प्राप्त होगा। रामायण के समय भी यह धारणा बद्धमूल थी। रावण जब यमलोक पर आक्रमण करने के लिए पहुँचा, तो उसने देखा कि पृथिवीलोक पर व्यक्तियों ने जो-जो वस्तुयें दान में दी थीं, यमलोक में वे उन्हीं वस्तुओं का उपभोग कर रहे हैं -

**गोरसं गोप्रदातारो ह्यन्नं चैवान्नदायिनः।**
**गृहांश्च गृहदातारः स्वकर्मफलमश्नतः।। ७.२१.१९**

वाल्मीकि रामायण में दान की पवित्रता के साथ यह भी आवश्यक निर्देश है कि दान सदैव आदरपूर्वक ही दिया जाना चाहिए। दानदाता में दूसरों को उपकृत करने का अहंकार नहीं होना चाहिए। अवहेलनापूर्वक दिया गया दान प्रदाता को ही नष्ट कर देता है-

**अवज्ञया न दातव्यं कस्यचिल्लीलयापि वा।**
**अवज्ञया कृतं हन्याद् दातारं नात्र संशयः।। १.१३.३३-३४**

**६. मैत्री**-वाल्मीकि रामायण में मैत्री के जितने विविध प्रसंग प्राप्त होते हैं, उनसे इस जीवनमूल्य के महत्त्व का स्पष्ट ज्ञान होता है। वाल्मीकि रामायण की कथा में गति ही राम-सुग्रीव-मैत्री के कारण आ पाती है, अन्यथा सीता का सन्धान ही नहीं हो पाता। मैत्री होने के लिए आयु, जीवनस्तर आदि की समानता अनिवार्य नहीं होती। अयोध्या के राजकुमार राम की निषादकुल में उत्पन्न गुह से परम मित्रता थी (२.५०.३३; २.८४.६;६.१२५.५)। यही कारण था कि अपने मित्र राम को वल्कल वस्त्र पहने देखकर गुह अत्यन्त दुःखित हुआ और उसने अपना सम्पूर्ण राज्य राम को अर्पित कर देने का प्रस्ताव किया (२.५०.३७...३९)। इसी प्रकार की मैत्री दशरथ और जटायु के मध्य थी। पञ्चवटी जाते समय राम को एक विशालकाय गीध मिला। परिचय पूछने पर उस गीध ने स्वयं को दशरथ का मित्र बताया-"मां विद्धि वयस्यं पितुरात्मनः" (३.१४.३)। जटायु ने अपने मित्र के पुत्र का परम साहाय्य किया (३.१४.३५)। जटायु ने प्राण देकर भी दशरथ एवं राम का प्रिय कार्य करने का संकल्प किया (३.५०.२७); और वस्तुतः सीता की रक्षा में प्राण दे ही दिए (३.५१.४३)।

राम और सुग्रीव की मैत्री के प्रसंग में मैत्री करने की तत्कालीन विधि भी सविस्तर वर्णित है। सुग्रीव ने राम से कहा- "यदि मेरी मित्रता आपको रुचिकर हो, तो मेरे हाथ को अपने हाथ में पकड़कर मैत्री की स्थिर मर्यादा बाँध लें"-

**रोचते यदि मे सख्यं बाहुरेष प्रसारितः।**
**गृह्यतां पाणिना पाणिर्मर्यादा बध्यतां ध्रुवा।। ४.५.११**

तब राम और सुग्रीव ने एक दूसरे के हाथ पकड़े, परस्पर दृढ़ आलिंगन किया, प्रज्ज्वलित अग्नि की प्रदक्षिणा की और अग्नि की साक्षी में मित्रता स्थापित की (४.५.१२..१६) वानरराज वालि और राक्षसराज रावण की मित्रता भी प्रज्वलित अग्नि की साक्षी में परस्पर आलिंगनपूर्वक सम्पन्न हुई थी (७.३४.४०...४२)।

वाल्मीकि रामायण में मैत्री का प्रेरक तत्त्व उपकार कहा गया है। पारस्परिक उपकार अथवा सौहार्द से मित्रता होती है और अपकार ही शत्रु का लक्षण है। उपकार करने से मैत्री की पहचान होती है -

**उपकारफलं मित्रमपकारोऽरिलक्षणम् (४.८.२१)।**
**सौहृदाज्जायते मित्रमपकारोऽरिलक्षणम् (६.१२७.४७)।**

वालिवध के पश्चात् राज्याभिषिक्त सुग्रीव कामोपभोग में मदमत्त होकर राम के प्रति अपने मित्रानुकूल कर्तव्य को भुला बैठे। उस समय नीतिज्ञ हनुमान् ने बहुत चतुराईपूर्वक सुग्रीव को मैत्री का लक्षण समझाया था। जब कोई मित्र विपत्ति में हो, उस समय उसकी सहायता अथवा प्रत्युपकार करने से व्यक्ति के पराक्रम, यश एवं धन की अभिवृद्धि होती है-

**यो हि मित्रेषु कालज्ञः सततं साधु वर्तते।**
**तस्य राज्यं च कीर्तिश्च प्रतापश्चापि वर्धते।। ४.२९.१०-११**

सुहृद् तो वही है जो कार्य नष्ट हो जाने से दुखी हुए मित्रपर अकारण अनुग्रह करता है -"स सुहृद् यो विपन्नार्थं दीनमभ्युपपद्यते" (६.६३.२७)। मित्र चाहे समृद्ध हो अथवा दरिद्र, दुःखी हो या सुखी, निर्दोष हो या दोषी-वयस्य ही परम गति है (४.८.८, ४०)। मित्र के लिए तो धन, सुख अथवा देश का भी त्याग सरलतापूर्वक कर दिया जाता है (४.८.९)।

सज्जन स्वभाव वाले मित्र चाँदी, सोने, आभूषण आदि अपनी समस्त सम्पत्ति वस्त्र, भोजन, आदि को अपने मित्र के लिए अविभक्त ही मानते हैं[1]।

---

१. ४.८.७ ७.३४.४१

मित्रता जितना अधिक काम्यगुण अथवा जीवनमूल्य है, मैत्री का निर्वाह न करना उतना ही बड़ा अपराध अथवा अनर्थकारी है। जो अपने सारे कार्यों को छोड़कर शीघ्रतापूर्वक मित्र का हित सम्पादन नहीं करता, उसे अवश्य ही अनर्थ का भागी होना पड़ता है (४.२६.१३)। उपयुक्त समय बीत जाने पर जो मित्र कार्य करता है, वह बड़े से बड़ा कार्य करके भी मित्र का हितैषी नहीं माना जाता (४.२६.१४)। स्वयं उपकृत होकर पुनः मित्र की सहायता न करने वाले व्यक्ति वध्य माने जाते हैं। सुग्रीव को फटकारते हुए क्रुद्ध लक्ष्मण ने चेतावनी दी थी-

> **पूर्वं कृतार्थो मित्राणां न तत्प्रतिकरोति यः।**
> **कृतघ्नः सर्वभूतानां स वध्यः प्लवगेश्वर।। ४.३४.१०**

सुग्रीव के प्रमाद से क्रुद्ध राम ने लक्ष्मण को यही सन्देश देकर भेजा था कि कृतघ्न मित्र के मरने पर उसका मांस जंगली जानवर भी नहीं खाते-

> **कृतार्था ह्यकृतार्थानां मित्राणां न भवन्ति ये।**
> **तान् मृतानपि क्रव्यादाः कृतघ्नान् नोपभुञ्जते।। ४.३०.७३**

इन विभिन्न उद्धरणों से स्पष्ट है कि वाल्मीकि रामायण के जीवनदर्शन में मैत्री को अत्यन्त उच्च स्थान प्राप्त था।

**७. उत्साह अथवा अनिर्वेद**-जीवन के प्रत्येक कार्य के सुचारु सम्पादन का प्रेरक तत्त्व उत्साह या अनिर्वेद ही होता है। उत्साह से रहित व्यक्ति, समाज या देश कभी भी उन्नति नहीं कर पाता, अवनत ही होता जाता है। वाल्मीकि रामायण में प्राप्त विभिन्न जीवनमूल्यों में उत्साह भी एक प्रमुख तत्त्व है।

उत्साह का विलोम भाव है शोक। शोक अथवा विषाद से उत्पन्न निर्वेद की स्थिति मन को शिथिल कर देती है, और फिर किसी भी कार्य करने के प्रति मनुष्य की प्रवृत्ति नहीं होती। यही परिलक्षित करके लक्ष्मण ने सीताहरण से व्यथित एवं विलाप करने वाले राम को पुनः पुनः सान्त्वना दी थी (४.१.११५...१२४)। नष्टकार्य पुरुष यदि उत्साहपूर्वक पुनः प्रयत्नशील नहीं होता, तो कभी भी उसका प्रयोजन पूर्ण नहीं हो पाता। उत्साह सम्पन्न पुरुष विषम से विषम परिस्थिति में भी साहस नहीं त्यागते। इस सम्पूर्ण विश्व में कोई भी वस्तु उत्साह के द्वारा प्राप्त की जा सकती है, क्योंकि उत्साह से बढ़कर और कोई बल नहीं है-

> **उत्साहो बलवानार्य नास्त्युत्साहात् परं बलम्।**
> **सोत्साहस्य हि लोकेषु न किंचिदपि दुर्लभम्।।**
> **उत्साहवन्तः पुरुषाः नावसीदन्ति कर्मसु। ४.१.१२१-१२२**

इस संसार में विषाद अत्यधिक दोषसम्पन्न होता है। जैसे क्रुद्ध सर्प बालक को डसकर

नष्टकर देता है, उसी प्रकार विषाद भी पुरुष को नष्ट कर देता है। विषाद से तेजस्विता नष्ट होती है और तेजहीन पुरुष का कोई कार्य सिद्ध नहीं हो पाता (४.६४.६-१०)। हनुमान् से सीता का कुशल समाचार पाकर राम पहले प्रसन्न हुए किन्तु समुद्र पार करना दुष्कर जान पुनः शोकाकुल हो गये। उस समय सुग्रीव ने निरुत्साह की निन्दा करते हुए राम को समझाया था कि शोक से व्याकुल दीन एवं निरुत्साही व्यक्ति के सारे कार्य नष्ट हो जाते हैं और वह विपत्ति में भी पड़ जाता है-

**निरुत्साहस्य दीनस्य शोकपर्याकुलात्मनः।**
**सर्वार्था व्यवसीदन्ति व्यसनं चाधिगच्छति।। ६.२.६**

उत्साह, सामर्थ्य और मन का पराजित न होना ही कार्यसिद्धि कराते हैं-"अनिर्वेदं च दाक्ष्यं च मनसश्चापराजयम्। कार्यसिद्धिकराण्याहुः"-(४.४६.६)। परम चतुर एवं बुद्धिमान् हनुमान् जब लंका में सर्वत्र अन्वेषण करके भी सीता को न खोज पाये, तो हताशा के कारण उनका उत्साह नष्ट हो गया और वे निर्विण्ण होकर बैठ गये। किन्तु पुनः उन्होंने स्वयं ही मन से निर्वेद को हटाकर उत्साह को प्रश्रय दिया। क्योंकि अनिर्वेद (उत्साह) ही परम सुखदायक और सम्पत्तियों का मूल है। उत्साह ही प्राणी को कर्म में प्रवृत्त करता है और सफलता दिलाता है[1]। यह उत्साह का ही प्रभाव था कि सीतान्वेषण में पुनः प्रवृत्त होकर हनुमान् रामकार्य सिद्ध कर सके।

८. **प्रतिज्ञापालन**-वाल्मीकि रामायण में प्राप्त जीवनमूल्यों में प्रतिज्ञापालन एक ऐसा मूल्य है जिसमें सत्य, उदारता आदि गुण स्वतः ही समाहित हो जाते हैं। यों भी कहा जा सकता है कि रामायण में प्रतिज्ञापालन-गुण सदाचार का आधार है। राजा दशरथ ने राजसभा में आए हुए ऋषि विश्वामित्र की प्रत्येक आज्ञा का पालन करने की प्रतिज्ञा कर ली; किन्तु विश्वामित्र की प्रार्थना सुनकर वे राम को भेजने में आनाकानी करने लगे। उस समय क्रुद्ध विश्वामित्र ने प्रतिज्ञापालन न करने को सम्पूर्ण रघुकुल के लिए अयुक्त एवं अशोभनीय बताया था (१.२१.२)। जो व्यक्ति प्रतिज्ञापूर्वक पहले तो आशा दिलाकर फिर प्रतिज्ञा भंग कर देता है, वह तो संसार के सभी पुरुषों में अधम है (४.३०.७१)। जो राजा अपनी प्रतिज्ञा को झूठी कर देता है, उस अधर्मी राजा से बढ़कर क्रूर और कौन होगा (४.३८.८)। इसी कारण राम ने सुग्रीव को सन्देश भिजवाया था-"सीतान्वेषण की प्रतिज्ञा तोड़ देने पर तुम्हारे लिए भी वालि का (मृत्यु) मार्ग खुला है" (४.३०.८१)। प्रतिज्ञा भंग करने पर व्यक्ति के सभी पुण्यकर्म नष्ट हो जाते हैं-

**प्रतिश्रुत्य करिष्येति उक्तं वाक्यमकुर्वतः।**
**इष्टापूर्तवधो भूयात् तस्मात् रामं विसर्जय।। १.२१.८**

१. ५.१२.१०-११

किन्तु जो व्यक्ति शुभ या अशुभ कुछ भी प्रतिज्ञा करके सत्यपूर्वक उस प्रतिज्ञा का पालन करता है, वह सारे पुरुषों में श्रेष्ठ माना जाता है (४.३०.७२) प्रतिज्ञापालन ही धर्म का आधार है (१.२६.६)। ऋषि विश्वामित्र ने त्रिशंकु को सशरीर स्वर्ग भेजने की अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण करने के लिए नए नक्षत्रों तथा सप्तर्षियों की सृष्टि कर डाली थी (१.५०)। निरन्तर धर्मपालन में तत्पर राम का प्रतिज्ञापालन विश्व प्रसिद्ध है। गुरु, भाई, परिजन, पुरवासी सभी के द्वारा सम्मिलित रूप से अनुरोध किये जाने पर भी राम चित्रकूट से इसीलिए नहीं लौटे कि वे प्रतिज्ञा नहीं तोड़ना चाहते थे। गुरु के सम्मुख की गई राम की प्रतिज्ञा अटल थी और वन में वनवासी रूप में रहकर ही वे अपनी प्रतिज्ञा का पालन कर सकते थे-"स्थिरा मया प्रतिज्ञाता प्रतिज्ञा गुरुसंनिधौ" (२.१०६.२५) । राम का प्रण था कि भले ही चन्द्रमा से उसकी ज्योत्सना अलग हो जाय, हिमालय हिम का त्याग कर दे या सागर अपनी सीमा का उल्लंघन कर दे, किन्तु मैं पिता से की गई प्रतिज्ञा को नहीं तोडूँगा-

**लक्ष्मीश्चन्द्रादपेयाद् वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत्।**
**अतीयात् सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः।। २.११२.१८**

अरण्यकाण्ड में राक्षसों के अत्याचार से पीड़ित ऋषियों की प्रार्थना सुनकर राम ने राक्षसों के वध की प्रतिज्ञा कर ली थी (३.६)। स्त्रीसुलभ भय के कारण सीता ने अहिंसा का पालन करने पर बल देते हुए राम से राक्षसवध से निवृत्त होने का निवेदन किया। किन्तु राम ने अपने जीवित रहते प्रतिज्ञापालन को ही परम धर्म कहा (३.१०.१७)। राम ने तो सीता से यहाँ तक कह दिया कि वे अपने प्राण या सीता या लक्ष्मण का भी त्याग कर सकते हैं, किन्तु विशेषतः ब्राह्मणों से की अपनी प्रतिज्ञा को नहीं त्याग सकते-

**अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम्।**
**न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः।। ३.१०.१८-१९**

**९. शरणागतरक्षा**-वाल्मीकि रामायण के समाज में शरणागत की रक्षा करना मनुष्य के धर्म तथा कर्तव्य में ही अन्तर्भूत था। उस समय यह मान्यता थी कि शरणागत की रक्षा न करने से व्यक्ति को महान् दोष का भागी बनना पड़ता है। शरण में आया हुआ व्यक्ति संरक्षण न पाकर यदि देखते ही देखते नष्ट हो जाए तो वह रक्षा न करने वाले पुरुष के सारे पुण्यों को साथ ले जाता है। शरणागत की रक्षा न करने से व्यक्ति का स्वर्ग, सुयश, बल, पराक्रम सभी कुछ नष्ट हो जाता है-

**विनष्टः पश्यतस्तस्य रक्षिणः शरणं गतः।**
**आनाय सुकृतं तस्य सर्वं गच्छेदरक्षितः।।**
**एवं दोषो महानत्र प्रपन्नानामरक्षणे।**
**अस्वर्ग्यं चायशस्यं च बलवीर्यविनाशनम्।। ६.१८.३०-३१**

किसी भय, मोह या कामना के कारण यथाशक्ति रक्षा न करने का पापकर्म सम्पूर्ण लोक में गर्हित एवं निन्दित होता है। अतः यदि कोई शत्रु भी शरणागति माँगे, तो उस पर प्रहार नहीं करना चाहिए। वरन् अपने प्राणों का मोह छोड़कर उस शत्रु की रक्षा करनी चाहिए-यही श्रेष्ठ पुरुष का करणीय आचरण है। (६.१८.२७-२८)। रामायण के बालकाण्ड में ऋषि विश्वामित्र की कथा आई है जिन्होंने शरण में आये हुए ऋषिपुत्र शुनःशेप की सर्वतोभावेन रक्षा की, और उसी क्रम में अपने पुत्रों को आज्ञा न मानने के कारण कठोर शाप भी दे डाला (१.६४.४.१८)। युद्धकाण्ड में एक कपोतकथा का भी उल्लेख है, जो शरणागत रक्षा का चरम निदर्शन है। एक व्याध ने एक कपोती को पकड़ लिया और भाग्यवशात् दुर्दिन के कारण उसी के घर कपोत के पास शरण माँगी। कपोत ने शरण में आए हुए उस व्याध का यथोचित आतिथ्य सत्कार करके उसे अपने ही शरीर के मांस से तृप्त किया (६.१८.२४-२५)।

वाल्मीकि रामायण में प्रतिपादित चरम आदर्शों के केन्द्रबिन्दु राम ने शरणागतरक्षा के व्रत का सदैव निर्वाह किया। राम अनाथों, दुर्बलों और दीनों को शरण देने में सदैव तत्पर रहते थे (१.४१.२; ४.१५.१९-२०)। सीताहरण के पश्चात् राम जब बहुत शोकार्त होकर त्रिलोकी के नाश के लिए तत्पर हो गये, तो लक्ष्मण ने उनके शरणागतरक्षाव्रत का स्मरण दिलाकर ही रोका था (३.६६.७)। राक्षसों के अत्याचार से त्रस्त विभिन्न ऋषियों ने राम की शरण ली थी-

**ततस्त्वां शरणार्थं च शरण्यं समुपस्थिताः।**
**परिपालय नो राम वध्यमानान् निशाचरैः।। ३.६.१९**

रावण की अनीति और अधर्म से दुःखी विभीषण जब राम के पास शरण लेने पहुँचे, तो जाम्बवान्, मैन्द, सुग्रीव, हनुमान् ने रावण के भाई को शरण न देने का राम से आग्रह किया। किन्तु राम ने अपने व्रत पर स्थिर रहते हुए पुनः अपने जीवनमूल्य को दोहराया-

**सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते।**
**अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम।। ६.१८.३३**

**१०. भाग्यवाद**-रामायणकालीन जीवन में भाग्यवाद पर प्रबल निष्ठा का स्वर भी झंकृत हुआ है। भाग्य के लिए दैव, काल, विधाता, नियति आदि अनेक शब्द रामायण में प्रयुक्त हुए हैं। संसार में भाग्य ही सर्वाधिक प्रभावशाली होता है। कितना ही साधनसम्पन्न पुरुष क्यों न हो, दैव सबको आक्रान्त करता है और भाग्य ही सबकी परम गति है।-"दैवेनाक्रम्यते सर्वं दैवं हि परमा गतिः" (१.५८.२३)। ऋषिशाप से चाण्डाल बने राजा नहुष ने विश्वामित्र को अपनी कष्टगाथा सुनाते हुए दैव-विधान के सम्मुख पौरुष को भी निरर्थक कह दिया। वालि की मृत्यु के पश्चात् शोकार्त तारा, अंगद तथा सुग्रीव को सांत्वना देते हुए राम ने भाग्य की प्रबलता और सर्वातिशायित्व का स्पष्ट कथन किया था-

**नियतिः कारणं लोके नियतिः कर्मसाधनम्।**
**नियतिः सर्वभूतानां नियोगेष्विह कारणम्।। ४.२५.४**

अयोध्याकाण्ड में राम के वन जाते समय अनेक पुरवासी भी उनके साथ चल दिए। पुरवासियों के कष्ट से व्यथित होकर राम उन सबको मार्ग में सोता छोड़कर रात्रि के समय ही आगे चल पड़े। प्रातःकाल राम को न देखकर विलाप करते हुए पुरवासियों ने भाग्यगति को ही पुनः पुनः दोष दिया (२.४७.१४)। जिसके विषय में कभी कुछ सोचा ही न गया हो, वही दैव का विधान है-"यदचिन्त्यं तु तद्दैवं" (२.२२.२०)। सुख और दुःख, भय और क्रोध, लाभ और हानि, उत्पत्ति और विनाश तथा इसके सदृश और जितने भी परिणाम प्राप्त होते हैं, वे सभी भाग्य के ही कर्म हैं[1]। भाग्य की प्रेरणा से ही कैकेयी ने राम का राज्याभिषेक रोककर उन्हें वन भिजवाया (२.२२.१८)। सीता ने अपने हरण एवं अशोकवन के कष्टपूर्ण जीवन को दैव की ही गति कहा था-"दैवी ह्येषा परा गतिः" (६.११३.४०)। समस्त प्राणियों के उद्भव में भाग्य ही हेतु बनता है और वही शुभाशुभ कर्मों के फल से संयुक्त किया करता है (६.३२.१३)। दैव ने जो विधान रच दिया है, उसे नकार सकना किसी भी प्राणी के बस में नहीं है। तीनों लोकों के जीव विधाता के अधीन हैं, अतः कोई भी भाग्य का उल्लंघन नहीं कर सकता।-"त्रयोऽपि लोका विहितं विधानं, नातिक्रमन्ते वशगा हि तस्य" (४.२४.४२)। काल का विधान दुर्लंघ्य होता है-"कालो हि दुरतिक्रमः" (३.७२.१६)। फल देने के लिए तत्पर भाग्य को धन से, इच्छा से, पराक्रम से अथवा शक्ति के द्वारा भी पलट सकना सम्भव नहीं होता-

**नैवार्थेन न कामेन विक्रमेण न चाज्ञया।**
**शक्या दैवगतिर्लोके न निवर्तयितुमुद्यता।। ६.११०.२५**

यह काल अथवा भाग्य की ही प्रबलता थी कि वेद वेदांग निष्णात रावण ने परस्त्री जैसा कुकर्म किया और अपने सम्पूर्ण वंश का नाश कर डाला।

**११. पुरुषार्थपालन**-वाल्मीकि रामायण में भाग्य की प्रबलता को स्वीकार करके भी पुरुषार्थ से विमुख होने का स्वर कहीं नहीं है। वस्तुतः भाग्य या नियति तो पूर्वजन्म में किये गये कार्यों का ही परिणाम है जिसका भोग तो भोगना ही पड़ता है-"सर्वं स्वकृतं ह्युपभुज्यते" (६.११३.४०)। व्यक्ति जो भी कार्य करना प्रारम्भ करता है, उसमें दैव और पुरुषार्थ दोनों का सहयोग होने पर ही सफलता मिला करती है। राम ने जब युद्धभूमि में अतिकाय, धूम्राक्ष आदि पराक्रमी राक्षसों का वध कर डाला तो चिन्तित एवं व्यथित रावण को सान्त्वना देते हुए मेघनाद ने कहा था-"पुरुषार्थ और भाग्यबल से सम्पन्न मेरी प्रतिज्ञा

---

१. सुखदुःखे भयक्रोधौ लाभालाभौ भवाभवौ
यस्य किंचित् तथा भूतं ननु दैवस्य कर्म तत्।। २.२२.२२

यही है कि आज राम और लक्ष्मण का वध कर डालूँगा"-इमां प्रतिज्ञां शृगु शक्रशत्रोः सुनिश्चितां पौरुषदैवयुक्ताम् (६.७३.६)। अशोकवाटिका में हनुमान् से राम की कुशल पूछती हुई सीता भी यही कहती हैं कि राम भाग्य एवं पौरुष का ही आश्रय लेते हैं-"कच्चित् पुरुषकारं दैवं च प्रतिपद्यते"- (५.३६.१६)।

किन्तु रामायण में अनेक मनस्वी चरित्र ऐसे भी हैं जो अपने सतत पुरुषार्थ से दैव को भी परिवर्तित कर देने के लिए तत्पर हो जाते हैं। ऋषि विश्वामित्र एक ऐसे ही चरित्र हैं। अतः त्रिशंकु ने उनसे प्रार्थना की थी कि वे अपने पुरुषार्थ से नहुष के भाग्य को पलट दें-"दैवं पुरुषकारेण निवर्तयितुमर्हसि" (१.५८.२४)। और विश्वामित्र ने वैसा ही कर भी दिखाया। रामानुज लक्ष्मण भी भाग्य पर विश्वास न करके केवल पुरुषार्थ का आश्रय लेने के पक्षधर थे। राम के वनगमन के समाचार से लक्ष्मण अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे और उन्होंने इस भाग्यलीला को अस्वीकार करते हुए पुरुषार्थ की महनीयता का ही प्रतिपादन किया। तेजस्वी लक्ष्मण का कथन था कि भाग्य पर विश्वास वे ही करते हैं जो पराक्रमहीन तथा कायर हैं। स्वाभिमानी तथा आत्मविश्वाससम्पन्न व्यक्ति कभी भी दैव की उपासना नहीं करते। जो व्यक्ति अपने पौरुष-कार्यों के द्वारा दैव को भी प्रतिबन्धित करने में समर्थ होता है, वह व्यक्ति अपने कार्यों में दैव के द्वारा बाधा डाले जाने पर भी न तो खिन्न होता है और न ही शिथिल होकर पुरुषार्थ त्यागता है -

**विक्लवो वीर्यहीनो यः स दैवमनुवर्तते।**
**वीराः सम्भावितात्मानो न दैवं पर्युपासते।।**
**दैवं पुरुषकारेण यः समर्थः प्रबाधितुम्।**
**न दैवेन विपन्नार्थः पुरुषः सोऽवसीदति।। २.२३.१६-१७**

उपर्युक्त विवेचन एवं उदाहरणों से वाल्मीकि रामायण में प्रतिपादित जीवनदर्शन तथा सन्निहित जीवनमूल्यों का एक स्पष्ट चित्र उपस्थित होता है। तत्कालीन भारतीय संस्कृति ने यथार्थपरक भूमि पर उत्कृष्ट मानवीय गुणों का आधान किया था। समस्त उदात्त गुणों किंवा जीवनमूल्यों का निर्वाह करने वाले राम इसीलिए देवकोटि में परिगणित हुए।

## रामायणकालीन धार्मिक मान्यतायें

किसी भी देश अथवा समय की संस्कृति को जानने के लिए उसके धर्म, धार्मिक परम्पराओं और विश्वासों का ज्ञान होना अत्यावश्यक है । सामाजिक, आर्थिक आदि पक्ष तो संस्कृति के बाह्यरूप मात्र को स्पष्ट कर पाते हैं। उन सभी बाह्य तत्त्वों को प्रेरित करके संचालित करने वाला आन्तरिक तत्त्व तो धर्म ही है। किसी समय में धर्म को कितना तथा कैसा स्थान मिला, धर्म में किन विश्वासों और कर्मों पर बल दिया जाता रहा-यह जानकर ही तत्कालीन संस्कृति का स्वरूप स्पष्टतया उजागर हो पाता है। भारतीय संस्कृति के साथ तो यह तथ्य और भी सटीक है। इस संस्कृति का मूलाधार ही धर्म है। यहाँ पशु और मनुष्य

के बीच विभाजक तत्त्व धर्म ही है अन्यथा धर्म से रहित मनुष्य पशु के सदृश है- "धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः"। भारत के प्रत्येक मानव के सम्पूर्ण जीवन में जन्म से पूर्व या मृत्यु के पश्चात् विभिन्न धार्मिक क्रियायें निरन्तर धर्म का अनुसरण कराती रहती हैं। भारतीय संस्कृति की अनवच्छिन्न परम्परा में युगबोध के अनुसार धर्म का रूप भी किंचित् परिवर्तित अवश्य होता रहा है। धर्म के मूल तत्त्व अथवा जीवनमूल्य अथवा सामान्य धर्मतत्त्व तो सार्वकालिक होने के कारण अपरिवर्तित ही रहते हैं, किन्तु मनुष्य के बौद्धिक ऊहापोह के अनुकूल धार्मिक कर्मकाण्ड तथा अनुष्ठान आदि में परिवर्तन आ जाता है। यह तथ्य हृदयंगम करके ही रामायणकालीन धर्म अथवा व्यवस्था को जान सकना सरल होगा।

रामायण में आर्य और अनार्य संस्कृतियों के आचार-विचार का चित्रण है। इनमें से आर्य-संस्कृति पूर्णतः धर्म पर आश्रित थी। इस सम्बन्ध में युद्धकाण्ड में एक स्पष्ट प्रसंग आया है। सीता को ससम्मान लौटाकर राम से सन्धि कर लेने का परामर्श देते हुए नाना माल्यवान् ने रावण से कहा था कि ब्रह्मा ने सुर और असुर इन दो ही पक्षों की सृष्टि की है। देवों का आश्रय धर्म है और असुरों का आश्रय अधर्म है-

**असृजद् भगवान् पक्षौ द्वावेव हि पितामहः।**
**सुराणामसुराणां च धर्माधर्मौ तदाश्रयौ।।**
**धर्मो हि श्रूयते पक्ष अमराणां महात्मनाम्।**
**अधर्मो रक्षसां पक्षो ह्यसुराणां च राक्षस।। ६.३५.१२-१३**

इस प्रसंग का स्पष्ट अर्थ यही है कि रामायण में आर्यसंस्कृति का स्वरूप धर्ममय है तथा राक्षस-संस्कृति अधर्ममय है । धर्म की विजय तथा अधर्म का नाश इस लोक का सनातन नियम है। रावण ने धर्म का नाश किया था तथा वह सदैव अधर्म के पालन में ही तत्पर रहा (६.३५.१५-१७)। इसी कारण स्वर्णलंका भी धूलिधूसरित हो गई और राक्षसवंश भी नष्ट हो गया। वाल्मीकि रामायण में राम का चरित्र धर्म का प्रतिमान है तो रावण का चरित्र अहंकारी अधर्म का दृष्टान्त है।

वाल्मीकि रामायण में आर्य-संस्कृति के आदर्श रूप को प्रस्तुत करके समाज को दिशा-निर्देश देने का सफल प्रयास था। अतः रामायण में धर्म का स्थान सर्वोच्च है। यों भी कहा जा सकता है कि रामायण का सम्पूर्ण परिवेश ही धर्ममय है। राजा हो या प्रजा-सभी को आध्यात्मिक दृष्टिकोण तथा धार्मिक आचरणों का उल्लेख वाल्मीकि रामायण के विभिन्न काण्डों में सर्वत्र दृष्टिगोचर होता है। जो धर्मपालन में लगा है उसके लिए संसार में कुछ भी दुर्लभ नहीं है। "नहि धर्माभिरक्तानां लोके किंचन दुर्लभम्" [७.१०.३३]। रामायणकालीन जीवन में धर्म ही परम गति है-"धर्मो हि परमा गतिः" ७.३.१०। रामायणकालीन संस्कृति की धर्ममयता का ज्ञान तो इस ग्रन्थ के प्रारम्भिक श्लोकों से ही हो जाता है (१.१.२-३)। इन श्लोकों में आए हुए कृतज्ञता, सत्यवादिता, दृढ़व्रतता, हितकांक्षा आदि गुण धर्म के ही

सार्वकालिक मूल्यों का निर्देश करते हैं। श्रीमद्भगवद्गीता में कृष्ण ने दैवी सम्पत्ति[1] के रूप में वस्तुतः धर्म के लक्षणों का ही कथन किया था। वह समस्त दैवी सम्पत्ति रूप धर्मगुण रामायण में आर्यसंस्कृति के रूप में दृष्टिगोचर होते हैं।

धर्म की परिभाषायें तो अनेक बनीं, किन्तु उसको परिभाषा में बाँध सकना भी उतना ही दुष्कर रहा। धर्म तो एक जीवन-प्रणाली है किंवा जीवन-दर्शन है। धर्म के कितने भी स्वरूप स्वीकार किए जाएँ-उसके दो ही स्वरूप स्पष्ट रूप में सम्मुख उभरते हैं। एक है परलोक या भगवान् से सम्बद्ध विभिन्न कर्मकाण्ड तथा विश्वास यथा देवता, देवपूजा, तीर्थ, मन्दिर आदि; और दूसरा है व्यक्ति के आन्तरिक मनोभाव तथा तदनुकूल प्रतिबिम्बित होता हुआ आचरण यथा सत्य, अहिंसा, परोपकार, दान आदि। रामायण में स्थल-स्थल पर धर्म के इन दोनों ही प्रमुख स्वरूपों पर प्रचुर सामग्री प्राप्त होती है। बालकाण्ड के छठे सर्ग में दशरथ के शासन-वर्णन में तथा युद्धकाण्ड के १२८वें सर्ग में राम के शासन-वर्णन में जितने भी श्लोक प्राप्त होते हैं, उनसे तत्कालीन संस्कृति की धार्मिक मान्यताएँ अत्यन्त सुस्पष्ट हो जाती हैं। अयोध्या का कोइ भी प्रजाजन नास्तिक नहीं था (१.६.८, १४); सभी जन सदाचरण सम्पन्न एवं संयमी थे (१.६.८)। अग्निहोत्र, दान एवं यज्ञ में सभी की रुचि थी (१.६.११, १२, १५)। उस राज्य में कोई भी दूसरे की हिंसा नहीं करता था- "नाभ्यहिंसन् परस्परम्" (६.१२८.१००)। सभी प्रजाएं धर्मशील, धर्मात्मा और धर्मपरायण थीं (१.६.६, १८,; ६.१२८.१००, १०५)।

रामायण में एक स्थल पर स्पष्ट नास्तिक मत के विरोधपूर्वक वेद-प्रामाण्य तथा ईश्वर में आस्था का आस्तिक मत विस्तृत रूप में आया है। राम को पुनः अयोध्या लौटा लाने के लिए भरत चित्रकूट जाकर राम से अनुरोध करते हैं। राम के अस्वीकार कर देने पर ऋषि जाबालि नास्तिक मत का प्रतिपादन करते हुए वर्तमान को ही श्रेष्ठ तथा प्राप्त हुए को न त्यागने का कथन करते हैं[2]। प्रतिज्ञापालन तथा सत्यवादिता ही उत्तम आचरण है। धर्मपालन ही स्वर्ग का मार्ग कहा गया है -

**सत्यं च धर्मं च पराक्रमं च भूतानुकम्पां प्रियवादितां च।**
**द्विजातिदेवातिथिपूजनं च पन्थानमाहुस्त्रिदिवस्य सन्तः।। २.१०६.३१**

राम ने तो नास्तिक व्यक्ति को परम अधर्ममय कहकर चौरवत् दण्डनीय कहा (२.१०६.३४)। संसार में धर्मरत तेजस्वी दानी तथा अहिंसक व्यक्ति ही सुपूज्य होता है[3]। रामायण के इस सम्पूर्ण प्रसंग में धर्म तथ अधर्म के विशद स्वरूप पर विशेष प्रकाश पड़ता

---

१. भगवद्गीता १६.१-३

२. २.१०८.१७ - स नास्ति परमित्येतत् कुरु बुद्धिं महामते।
प्रत्यक्षं यत् तदातिष्ठ परोक्षं पृष्ठतः कुरु।।

३. २.१०.६.३६

है, तथा यह भी स्पष्ट हो जाता है कि विभिन्न नैतिक मूल्यों का पालन ही वास्तविक धर्म है।

रामायण में तत्कालीन सभी देवताओं के प्रति पूजा एवं श्रद्धा की भावना विद्यमान है। प्रातःकाल उठकर विभिन्न देवों की पूजा करना तत्कालीन धर्मचर्या का प्रमुख अंग था। प्रमुखतः विष्णु (२.२०.१४) एवं शिव (७.६१.५) की पूजा होती थी। बालकाण्ड के एक कथाप्रसंग (१.७५.१२..१६) में विष्णु को शिव से श्रेष्ठतर सिद्ध करने का प्रयास किया गया है किन्तु यह भावना परवर्ती हो सकती है। रामायण में विष्णु एवं शिव एक सदृश ही पूजित हैं। विभिन्न प्रसंगों में विष्णु एवं शिव की पूजा-अर्चा वर्णित है,[1] किन्तु कहीं भी किसी एक को श्रेष्ठ बताने की भावना नहीं है। जनमानस में राम स्वयं विष्णु के अवतार हैं, किन्तु रामायण में स्थल-स्थल पर शिव की अनुकम्पा एवं करुणा के अनेक प्रसंग आये हैं (६. १३२.२०; ७.६०.१२)। विष्णु एवं शिव के अतिरिक्त सूर्य, यम, इन्द्र, वायु, ब्रह्मा (२.२५. २३; ५.१.१८),अग्नि वरुण, सोम तथा अन्य देवगण (२.२५.८ ; ५.१४.६५..६७) भी सुपूजित थे। रामायण में विभिन्न सभी देवों के प्रति आदर और पूजा के साथ-साथ उन सबमें एकत्व का प्रतिपादन करने वाला 'आदित्यहृदय स्तोत्र' (६.१०५) भारतीय ऋषि के धर्म सम्बन्धी वास्तविक अभिप्राय को हस्तामलकवत् स्पष्ट कर देता है। साथ ही तत्कालीन संस्कृति में पूज्य विभिन्न देवों की मानो तालिका ही प्रस्तुत कर देता है।

प्रातःकालीन देवस्तवन के अतिरिक्त किसी अनिष्ट निवारण, बाधा-शान्ति अथवा मंगल अवसर पर स्वस्त्यन के रूप में सभी देवताओं का स्मरण तथा प्रार्थना भी रामायण में अनेक स्थलों पर उपलब्ध है। इन सभी देवों की पूजा अपने घर पर स्थित किसी विशिष्ट कक्ष अथवा चैत्य (मन्दिर) में किया करते थे। श्रीराम जब वन जाने की आज्ञा लेने के लिए माता कौशल्या के भवन में पहुँचे, उस समय कौसल्या विष्णुपूजन एवं यज्ञ में व्यस्त थीं (२.२०.१४..१८)। निश्चित रूप से वह पूजास्थल-भवन में ही स्थित कोई विशिष्ट कक्ष रहा होगा। अयोध्या में अनेक देवमन्दिर थे। विशिष्ट अवसरों पर इन मन्दिरों को ऊँची ध्वजा-पताकाओं (२.६.११-१३) और पुष्पाहारों (६.१२७.२) से सुसज्जित किया जाता था। इन मन्दिरों में विभिन्न देवमूर्तियाँ होती थीं। राम के भवन में स्वर्णनिर्मित सुन्दर देवप्रतिमायें थीं (२.१५.३२)।

प्रत्येक देश में महापुरुषों, पवित्र नदियों अथवा विशिष्ट अनुष्ठानों या यज्ञों से जुड़कर कुछ स्थान तीर्थ की पदवी धारण कर लेते हैं। भारतवर्ष में तो तीर्थस्थलों की महत्ता अत्यन्त प्राचीन काल से रही है। तीर्थस्थल पर जाना धार्मिक मान्यता का अनिवार्य अंग है। रामायणकालीन संस्कृति में ऐसे अनेक स्थल तीर्थरूप में सुपूजित थे और उन तीर्थों के दर्शन अथवा उनमें स्नानादि करने से पापक्षय तथा पुण्यलाभ होता था। वन जाते समय सीता ने गंगा नदी का पूजन करते हुए संकल्प किया था कि सकुशल अयोध्या लौटने पर

---

१. २.२५.३५;४५; २.५६.३१ ; २.१०६.३१ आदि

वे समस्त देवताओं, तीर्थों और मन्दिरों में पूजन करेंगी (२.५२.६०)। गंगा एवं यमुना के संगम पर स्थित प्रयाग अत्यन्त पवित्र (२.५४.२२) होने के कारण पवित्र तीर्थ माना जाता था। महर्षियों की तपोभूमि होने के कारण चित्रकूट पर्वत दर्शनमात्र से पवित्र करने वाला तीर्थस्थल था। गया एक ऐसा तीर्थस्थल था जहाँ जाकर पितरों को पिण्डदान देना सर्वश्रेष्ठ मानते थे (२.१०७.१३)। रामायणकालीन संस्कृति की तीर्थस्थल सम्बन्धी उपर्युक्त धार्मिक मान्यता वर्तमान युग में भी यथावत् ही है। अपने श्रेष्ठ आचरण से व्यक्ति भी तीर्थ के सदृश पवित्र माना जाता था। राजसभा में आये हुए मुनि विश्वामित्र को देखकर राजा दशरथ ने यही कहा था-"हे प्रभु! आपके दर्शन से तो मेरा घर तीर्थ हो गया। मैं समझता हूँ कि मैंने पुण्यक्षेत्रों (तीर्थों) की यात्रा कर ली" (१.१८.५६)।

रामायणकालीन संस्कृति की धार्मिक मान्यताओं में व्रत तथा उपवास का भी विशिष्ट स्थान था। किसी इच्छित वस्तु की प्राप्ति के लिए, बाधा या अनिष्ट की शान्ति के लिए, परिवार की मंगलकामना के लिए अथवा केवल धर्म-पालन के लिए ही स्त्रियाँ अथवा पुरुष व्रत तथा उपवास किया करते थे। किसी भी मांगलिक अनुष्ठान से पूर्व उपवास करना शुभ माना जाता था तथा मन एवं चित्त की शुद्धि होती थी। दशरथ ने राम को अगले दिन युवराज बनाए जाने की सूचना देते हुए आदेश दिया था कि कल तक पत्नीसहित नियम-पालन एवं ब्रह्मचर्यपूर्वक रहते हुए उपवास करना -'सह वध्वोपवस्तव्या' (२.४.२३)। पुत्र की मंगलकामना करती हुए कौसल्या निरन्तर व्रत उपवास किया करती थी। राज्याभिषेक के स्थान पर वनवास दिए जाने का समाचार देने पर जब राम माता के महल में पहुँचे तो उन्होंने व्रत करने से दुर्वल शरीर वाली अपनी माता को देवतापूजा करते देखा था -"व्रतयोगेन कर्शिताम्" २.२०.१६। अशोकवाटिका में रावण ने सीता को देखा जो निरन्तर उपवास, शोक, ध्यान एवं भय के कारण परिक्षीण एवं कृशकाय हो गई थी (५.१६.२०)। ऐसे अनेकानेक वर्णनों से रामायणकालीन समय में व्रत-उपवास आदि का धार्मिक महत्त्व स्पष्ट हो जाता है।

वाल्मीकि रामायण में प्राप्त धार्मिक स्थिति में अनेक धार्मिक अनुष्ठान अथवा कर्मकाण्ड भिन्न-भिन्न स्थलों पर यथसमय अवश्य प्राप्त होते हैं; किन्तु दो विशिष्ट अनुष्ठान अथवा आचरण स्पष्टतः ध्यान आकृष्ट करते हैं, और वे हैं तपस्या तथा यज्ञ। रामायण में स्थल-स्थल पर ऋषियों, राजाओं, राक्षसों तथा दानवों-सभी के तपस्या करने के विविध उल्लेख हैं ; यथा-राजा अंशुमान् तथा राजा भगीरथ की तपस्या (१.४२); दिति की तपस्या (१.४६); विश्वामित्र की तपस्या (१.५५, ५७, ६१, ६५) तपस्वी मण्डल (३.१); तापसी शबरी (३.७४); तपस्विनी स्वयंप्रभा (४.५०); ऋषि पुलस्त्य (७.२); वैश्रवण (७.३); रावण (७.१०); शम्बूक (७.७५) आदि की तीव्र तपस्या।

तपस्या का सामान्य अर्थ समझा जाता है शरीर को विविध प्रकार से कष्ट देना। रामायण के विभिन्न तपस्या-प्रसंगों के अनुशीलन से इसी अर्थ की पुष्टि होती है। कुम्भकर्ण ने जब तपस्या की तो ग्रीष्म में पञ्चाग्नि तप करता था, वर्षा में निरन्तर जल में भीगता

रहता और शीतऋतु में जल के भीतर बैठा रहता (७.१०.३..५)। कुबेर ने तपस्या करते समय पहले जलमात्र को आहार बनाया, फिर वायु के ही आहार पर निर्वाह किया और अन्त में निराहार ही रहे (७.३.१२)। रावण ने भी तपस्या करते हुए निरन्तर उपवास रखा था (७.१०.१०)। शूद्र तपस्वी शम्बूक नीचे की ओर मुख करके लटके-लटके तपस्यारत था (७.७५.१४)। राजा भगीरथ ने अंगूठे के अग्रभागमात्र पर खड़ा होकर तपस्या की थी (१.४३.१)। उन्होंने तपस्या करते हुए अनेक प्रकार से शरीर का नियन्त्रण किया- "ऊर्ध्वबाहुः पंचतपा मासाहारी जितेन्द्रियः" १.४२.१३। शुद्ध आचार-विचार (१.४६.६; ७.१०.६) तथा इन्द्रिय-संयम और वेदाध्ययन (७.२.८) भी तपस्या के ही अन्य प्रकार थे।

तत्कालीन संस्कृति में तपस्या के प्रचलन के अनेक प्रयोजन खोजे जा सकते हैं :-

१. **मोक्षप्राप्ति**-विभिन्न ऋषिगण मोक्षप्राप्ति के लिए निरन्तर तपस्या किया करते थे। शवरी ने अपनी तपस्या का यही प्रयोजन बताया था (३.७४.१६)।
२. **ऐहिक कामनापूर्ति**-पराक्रम, धन, स्त्री अथवा सौन्दर्यप्राप्ति के लिए तपस्या प्रचलित थी। विश्वामित्र ने वसिष्ठ के नाश करने हेतु उपयुक्त पराक्रम और दिव्यास्त्र पाने के लिए घोर तपस्या की थी (१.५५)।
३. **धर्माचरण**-विभीषण धर्माचरण की दृष्टि से तपस्या करने में प्रवृत्त हुए (७.१०.६..८)।
४. **पुत्रप्राप्ति**-राजा सगर ने पुत्र प्राप्त करने के लिए तीव्र तपस्या की थी (१.३८.५.७)।
५. **परोपकार**-पाताल लोक में कपिल मुनि के क्रोध से जलकर राख हुए अपने साठ हजार प्रपितामहों को प्रेतयोनि से बचाने के लिए राजा भगीरथ ने तपस्या की और धरती पर गंगा को लाकर सम्पूर्ण संसार का उपकार किया (१.४२)।
६. **सदेह स्वर्गगमन**-इस भौतिक शरीर से स्वर्ग जाने की इच्छा मानव की गोपनतम इच्छाओं में से एक रही है। इस इच्छा की पूर्ति करने के लिए तपस्या किए जाने का एक उदाहरण रामायण में प्राप्त होता है। शूद्र शम्बूक ने सदेह देवलोक जाने की कामना से घोर तपस्या का आचरण किया था-"देवत्वं प्रार्थये राम सशरीरो महायशः" (७.७६.२)।

रामायण में तपस्या के सदृश ही यज्ञ करना भी धार्मिक आचरण का एक महत्त्वपूर्ण अंग था। यज्ञ का जितना अधिक एवं विविध वर्णन रामायण में प्राप्त होता है उससे तो तत्कालीन संस्कृति को यज्ञबहुल ही कहा जा सकता था। आर्यजन हों या राक्षसजन-सभी समय-समय पर यज्ञ करके धर्मानुष्ठान सम्पन्न किया करते थे। यज्ञ देवरूप था अतः यज्ञ करना देवपूजा ही था। मन्त्रों के उच्चारणपूर्वक अग्नि में विधिवत् डाली जाती हुई हविसामग्री से तत्तत् देवता पुष्ट होते थे। इसी भावना के कारण मेघनाद के द्वारा विभिन्न यज्ञों का अनुष्ठान सुनकर रावण ने पुत्र से कहा था कि यज्ञ करके यज्ञीय द्रव्यों से मेरे शत्रु इन्द्रादि का पूजन-पोषण हो गया। (७.२५.१४)।

जैसा कहा जा चुका है, रामायण में स्थल-स्थल पर यज्ञ की चर्चा हुई है। अयोध्या नगरी में अनेक गुणसम्पन्न तथा यज्ञ करने वाले ब्राह्मण रहा करते थे (२.७१.२०)। अयोध्या में एक भी प्रजाजन ऐसा नहीं था जो यज्ञ न करता हो-"नानाहिताग्निर्नायज्वा" (१.६.१२)। स्वयं दशरथ ने अनेक यज्ञ किये थे[1]। पुनः पुनः अनेक यज्ञों को सम्पन्न करने के कारण दशरथ के लिए 'यायजूक' पद का प्रयोग हुआ है (२.७२.१५)। केवल अराजक राज्यों में ही यज्ञ नहीं होते थे (२.६७.१३)। राज्याभिषेक हो जाने के उपरान्त राम ने वाजपेय, अतिरात्र, गोसक आदि विभिन्न यज्ञ सम्पन्न किए थे (७.९९.९-१०)। राम ने अक्षय एवं अविनाशी फल देने वाले राजसूय यज्ञ को करने का विचार किया था (७.८८.३-८), किन्तु राजसूय यज्ञ में भरत की सम्मति न होने के कारण (७.८३.१३) राम ने अपना विचार त्याग दिया था। इसके उपरान्त अग्रगण्य ब्राह्मणों तथा सुहृदों की सम्मति से उन्होंने श्रेष्ठ अश्वमेध यज्ञ का आयोजन किया था (७.९१)।

आर्यों की भाँति राक्षसों में भी अग्निपूजन एवं यज्ञ पर्याप्त प्रचलित थे। यज्ञ करना राक्षसों की दैनन्दिनी दिनचर्या में भले ही सम्मिलित न हो, किन्तु राक्षसगण भी विधिपूर्वक यज्ञ करते अवश्य थे। विरोचनपुत्र असुर राजा बलि जब यज्ञदीक्षित थे, उसी समय विष्णु ने वामनरूप में बलि से तीन पग भूमि की याचना की थी। (१.२९.६-९)। रावण के पुत्र मेघनाद द्वारा विविध यज्ञ किये गये थे। मेघनाद ने अन्य मनुष्यों के द्वारा सुदुर्लभ सात यज्ञ सम्पन्न करके शिव से अनेक वर प्राप्त किये थे।[2] मेघनाद जब युद्ध हेतु रणभूमि पहुँचा तो युद्धभूमि के मध्य में ही रथ से उतर कर उसने अग्निस्थापनपूर्वक पुष्पादि से अग्निपूजन किया और मन्त्रोच्चारण करते हुए हविष्य की आहुति देकर यज्ञ सम्पन्न किया (६.७३.२१-२७)। जब लक्ष्मण मेघनादवध के लिए निकुम्भिला-मन्दिर में पहुँचे तो मेघनाद यज्ञानुष्ठान में ही प्रवृत्त था; किन्तु राक्षसों का संहार सुनकर वह यज्ञ सम्पूर्ण किये बिना ही उठकर युद्धोद्यत हुआ था (६.८५, ६.८६.१४)।

विभिन्न यज्ञों में अश्वमेध यज्ञ विशेष रूप से प्रतिष्ठित था। इस यज्ञ को सम्पन्न करने से राजा की सार्वभौम सत्ता की स्वीकृति हो जाती थी। दशरथ एवं राम के अश्वमेध यज्ञों का रामायण में विस्तार से वर्णन है। राम ने अश्वमेध यज्ञ में सम्मिलित होने के लिए विभिन्न राजाओं, सुहृदों, धर्मनिष्ठ ब्राह्मणों आदि को निमंत्रण भेजा था। यज्ञस्थल पर सभी अभ्यागतों के लिए उपयुक्त शिविर लगाये गए तथा सभी के भोजनादि की उपयुक्त व्यवस्था की गई। यज्ञ का अभिमन्त्रित अश्व भूमण्डल पर भ्रमण हेतु छोड़ा गया जिसकी रक्षा लक्ष्मण कर रहे थे (७.९१)। दशरथ के अश्वमेध यज्ञ में यज्ञीय अश्व के लौट आने पर यज्ञ प्रारम्भ हुआ। वेद एवं शास्त्रविधि के अनुकूल देवपूजन एवं त्रिसवन किए गए। स्वर तथा वर्ण सम्पन्न मन्त्रों से इन्द्र एवं अन्य देवताओं का आवाहन करके हविष्य समर्पित हुआ। सम्पूर्ण

---

१. ४.५.४; १.१४.४२; १.१४.४२
२. ७.२५.८-९

कर्म विधिपूर्वक ही सम्पन्न हुए। विभिन्न पवित्र वृक्षों के काष्ठ से निर्मित अनेक यूप स्थापित किये गये तथा विभिन्न देवताओं के उद्देश्य से उन यूपों में पशु, सर्प तथा पक्षी बाँधे गये थे। प्रमाणपूर्वक निर्मित ईंटों से वेदी बनाकर अग्नि स्थापना की गई। होता, अध्वर्यु, ब्रह्मा तथा उद्गाता ने अपने-अपने कार्य निष्पादित करते हुए उस मेध्य पशु की बलि दी तथा यज्ञ में आहुतियाँ दी गईं। यह यज्ञ प्रचुर दानपूर्वक सम्पन्न हुआ। (१.१४)।

तत्कालीन संस्कृति में यज्ञप्रक्रिया के अन्तर्गत पशुबलि एक अनिवार्य विधि थी। यज्ञ में सैकड़ों पशुओं की बलि दी जाती थी। अश्वमेध यज्ञ का तो नाम ही पशुबलि से सम्बद्ध है। पशुबलि दिए बिना यज्ञ पूर्ण नहीं होता था। यदि मुख्य यज्ञीय पशु खो जाय या चुरा लिया जाय तो यज्ञ में विघ्न पड़ने से परम अमंगल की सम्भावना रहती थी। राजा सगर के यज्ञीय अश्व को इन्द्र ने राक्षस का रूप धारण करके चुरा लिया था। उस समय पुरोहितों ने अश्व को शीघ्र ही ढूँढ़ने की मन्त्रणा देते हुए यही कहा था-"यज्ञच्छिद्रं भवत्येतत् सर्वेषामशिवाय नः" [१.३६.१०]। इसी प्रकार राजा अम्बरीष के यज्ञ के मेध्य अश्व को इन्द्र ने चुराया था और पुरोहितों ने उस अश्व को शीघ्र न खोजने पर राजा के नाश का कथन किया था[1]। इन उदाहरणों से स्पष्ट होता है कि रामायण काल तक भी यज्ञ में पशुबलि प्रशंसनीय और आवश्यक थी और पशुबलि न देने पर अकल्याण होता था। किन्तु परिवर्तित होते हुए युगधर्म का संकेत भी रामायण में ही उपलब्ध है। यज्ञ में पशुबलि दिए जाने के विरोध में समाज में तीव्र स्वर उठने अवश्य प्रारम्भ हो गये थे। कबन्ध के वध के सम्बन्ध में परामर्श देते हुए लक्ष्मण ने स्पष्ट कहा था कि यज्ञ में लाये गये निश्चेष्ट पशु के सदृश ही चेष्टारहित प्राणी का वध कुत्सित होता है-

> **निश्चेष्टानां वधो राजन् कुत्सितो जगतीपतेः।**
> **क्रतुमध्योपनीतानां पशूनामिव राघव।। ३.७०.६**

जिस यज्ञीय हिंसा के विरोध में भारत में बौद्ध तथा जैन धर्मों का उदय हुआ था, उसी विरोध का समर्थन लक्ष्मण का उपर्युक्त कथन करता है।

रामायण में एकाधिक ऐसे प्रसंग आये हैं जिनमें तपस्यारत ऋषि ने कृतकार्य होकर केंचुल का त्याग करने वाले सर्प की भाँति अपनी जीर्ण देह को स्वयं ही अग्नि में समर्पित कर दिया था। शरभंग ऋषि ने राम का स्वागत आदि करके अग्नि-आधान किया, उसमें मन्त्रपूर्वक घी की आहुति दी और अग्नि में प्रविष्ट होकर शरीर को क्षार कर दिया-

> **ततोऽग्निं स समाधाय हुत्वा चाज्येन मन्त्रवत्।**
> **शरभंगो महातेजाः प्रविवेश हुताशनम्।। ५.५.३६**

---

१. पशुरभ्याहृतो राजन् प्रणष्टस्तव दुर्नयात्।
अरक्षितारं राजानं घ्नन्ति दोषा नरेश्वर।। (१.६.७)

ऐसा ही प्रसंग पुनः मतंगवन में राम और शबरी की भेंट के समय प्राप्त होता है। शबरी के गुरुजनों ने अपनी देह को मन्त्रोच्चारणपूर्वक अग्नि में होम दिया था (३.७४.२२), तथा शबरी ने भी राम की आज्ञा लेकर अग्निप्रवेश करके देहत्याग किया-''अनुज्ञाता तु रामेण हुत्वाऽऽत्मानं हुताशने'' ३.७४.३३। यज्ञाग्नि में प्रविष्ट होकर आत्मबलिदान के ये उल्लेख तत्कालीन संस्कृति की किस परम्परा के सूचक हैं, यह ज्ञात नहीं होता। मनीषी विद्वानों ने इन्हें ब्रह्ममेध, सर्वमेध अथवा सर्वस्वार यज्ञ का रूप माना है[1]।

यज्ञ करना एक धार्मिक अनुष्ठान था, अतः यज्ञ के सम्बन्ध में कतिपय नियम भी रूढ़ हो गए थे। मन एवं शरीर की शुद्धिपूर्वक ही यज्ञ करना अभीष्ट था। यज्ञदीक्षित व्यक्ति को अपनी समस्त इन्द्रियों तथा मनोविकारों पर दृढ़ संयम रखना चाहिए। विश्वामित्र परम तेजस्वी ऋषि थे किन्तु यज्ञ में विघ्न डालने वाले सुबाहु, मारीच आदि राक्षसों पर क्रोध करके उन्हें नष्ट नहीं कर सकते थे, क्योंकि वह यज्ञ ही ऐसा था जिसके प्रारम्भ हो जाने पर शाप आदि नहीं दिया जा सकता था-''तथाभूता हि सा चर्या न शापस्तत्र मुच्यते'' [१.१६.८]। यज्ञ के पश्चात् दक्षिणा देकर सभी को सन्तुष्ट तथा प्रसन्न करना भी आवश्यक होता था। दशरथ ने अश्वमेध यज्ञ की समाप्ति पर दक्षिणा के रूप में पूर्व दिशा का राज्य होता को, पश्चिम दिशा का अध्वर्यु को, दक्षिण दिशा का राज्य ब्रह्मा को और उत्तर दिशा का सारा राज्य उद्गाता को दे डाला था (१.१४.४३-४४)। किन्तु भूमिपालन में समर्थ न होने के कारण उन ब्राह्मणों ने वह राज्य स्वीकार नहीं किया। तब राजा ने प्रचुर मात्रा में गौ, स्वर्ण, रजत आदि देकर उन सबको सन्तुष्ट किया। (१.१४.४७-५३ १.२)। राम ने जब अश्वमेध यज्ञ किया तो प्रतिदिन याचकों को इच्छानुसार सन्तुष्ट किया जाने लगा[2]। तथा यज्ञ-समाप्ति पर प्रजाओं और ब्राह्मणों को धनपूर्वक सम्मानित किया (७.९९.५)।

यज्ञ की सफलता उसकी विधिवत्ता में समाहित थी। यदि व्यक्ति बिना विधि के अथवा सदोष विधि से यज्ञ सम्पन्न करता है तो वह शीघ्र ही नष्ट हो जाता है-''विधिहीनस्य यज्ञस्य सद्यः कर्ता विनश्यति'' [१.८.१८]। बड़े-बड़े यज्ञों का आयोजन सामान्य राजागण नहीं कर पाते थे, क्योंकि उतने दीर्घसमय में कोई न कोई दोष, अपराध या विधि खण्डन होने का भय रहता है (१.१२.१७)। यज्ञाग्नि को विधिपूर्वक संस्कृत किये बिना ही यदि हविष्य की आहुति दी जाय तो दुःख ही दुःख प्राप्त होता है (६.६३.६)। यज्ञ में सदैव मन्त्रों से संस्कारयुक्त घृत अथवा हविष्य की आहुति देने का विधान है (६.११६.३४)। यज्ञ तो पवित्र धर्माचरण था ही; यज्ञ से सम्बद्ध सम्पूर्ण सामग्री में ही देवत्व की प्रतिष्ठा मानी जाती थी। इसीलिए राम के वन जाते समय कौसल्या ने राम की रक्षा हेतु यज्ञ से सम्बद्ध समिधा, कुशा, वेदी आदि का आवाहन किया था-''समित्कुशपवित्राणि वेद्यश्चायतनानि च, त्वां

---

१. व्यास, शांतिकुमार नानूराम - **रामायणकालीन संस्कृति** - पृष्ठ २५४

२. ७.९२.११ - छन्दतो देहि देहीति यावत् तुष्यन्ति याचकाः।
तावत् सर्वाणि दत्तानि क्रतुमुख्ये महात्मनः।।

रक्षन्तु नरोत्तम" २.२५.७। यज्ञसामग्री में इसी पवित्रता एवं दैवी भावना के कारण एक यज्ञ के उपयोग में आये हुए हविष्य, घृत, पुरोडाश, कुश आदि को बच जाने पर भी यातयाम (उपभुक्त) माना जाता था और दूसरे यज्ञ में उस अवशिष्ट सामग्री का पुनः उपयोग निषिद्ध था-

**हविराज्यं पुरोडाशः कुशा यूपाश्च खादिराः।**
**नैतानि यातयामानि कुर्वन्ति पुनरध्वरे।। २.६१.१७**

रामायणकालीन संस्कृति में विधिपूर्वक यज्ञ सम्पन्न करने का मुख्य प्रयोजन धर्माचरण अथवा धर्मपालन अवश्य था; अनेक अन्य प्रयोजनों से भी यज्ञ किए जाने के प्रभूत उदाहरण रामायण भर में बिखरे पड़े हैं। कतिपय प्रमुख प्रयोजन इस प्रकार हैं-

१. **अमरत्वप्राप्ति**-रावण ने घोर तपस्या की और ब्रह्मा के आने पर उनसे अमरत्व की याचना की-"अमरत्वमहं वृणे" [७.१०.१६]। रावण की तपस्या का प्रयोजन पूर्ण नहीं हो सका था।

२. **सदेह स्वर्गगमन**-त्रिशंकु नामक जितेन्द्रिय राजा सशरीर स्वर्ग जाने की इच्छा करते थे-"गच्छेयं स्वशरीरेण देवतानां परां गतिम्" [१.५७.१२] अपनी इच्छापूर्ति के लिए उन्होंने सैकड़ों यज्ञ किए किन्तु इच्छा पूर्ण न हो सकी[1]। तब पुनः त्रिशंकु के अनुरोध पर विश्वामित्र ने उनकी इच्छापूर्ति हेतु यज्ञ किया (१.६०)।

३. **लोकपालपद**-प्राप्ति-मित्र देवता ने उत्तम आहुति सम्पन्न राजसूय यज्ञ करके वरुण का (लोकपाल) पद प्राप्त किया था (७.८३.६)।

४. **पुरुषत्व-प्राप्ति**-रामायण में एक प्रसंग है जिसमें राजा इल किसी कारणवश स्त्री हो गये और उन्होंने पुनः पुरुषत्वप्राप्ति के लिए अश्वमेध यज्ञ किया। उस यज्ञ से परम प्रसन्न शिव ने इल को पुनः पुरुषत्व प्रदान कर दिया-

**ततः प्रीतो महादेवः पुरुषत्वं ददौ पुनः। ७.९०.१६।**

कथारूप में इस प्रसंग का स्पष्ट अर्थ यही ध्वनित होता है कि यज्ञ के समय में दृढ़ इन्द्रियसंयम, पवित्र हविष्यान्न भोजन तथा विविध तीर्थजल आदि के सेवन से शारीरिक रोग भी दूर हो जाते थे।

५. **ऐहिक सुखभोग तथा पुत्रप्राप्ति**-मेघनाद ने पराक्रमप्राप्ति तथा शत्रुनाश के लिए विविध यज्ञ किए थे (६.७३; ६.८२, ७.२५ आदि)। पुत्रप्राप्ति यद्यपि धर्माचरण के अन्तर्गत आता है तथापि राज्यविस्तार आदि की कामना से भी व्यक्ति पुत्र-प्राप्त करना चाहता है। राजा दशरथ ने पुत्रप्राप्ति-प्रयोजन के लिए अश्वमेध यज्ञ किया

---

१. १.५८.१८-१९

था-"पुत्रार्थं हयमेधेन यक्ष्यामीति मतिर्मम" (१.१२.८)। राजा कुशनाभ ने भी श्रेष्ठ पुत्र की प्राप्ति के लिए पुत्रेष्टि यज्ञ किया था (१.३४.१) तथा उस अनुष्ठान के कारण उन्हें गाधि नामक पुत्र प्राप्त हुआ था।

६. पापनाश-किए गए दोष या पापनिवारण के लिए भी यज्ञ किए जाते थे। यों तो यज्ञ मात्र पापनाशक तथा पुण्यवर्धक थे किन्तु राजसूय (७.८३.४) तथा अश्वमेध (७.८४.२) यज्ञों को विशेषतः पापप्रणाशक कहा गया है। वृत्रासुर की हत्या करने के कारण ब्रह्महत्या से आवृत इन्द्र ने अश्वमेध यज्ञ का अनुष्ठान करके स्वयं को पवित्र किया था-"ब्रह्महत्यावृतः शक्रो हयमेधेन पावितः" [७.८४.३]। अहल्या के साथ व्यभिचार पाप करने पर इन्द्र को गौतम का शाप मिला था। उस पाप एवं शापनिवारण के लिए इन्द्र ने वैष्णव यज्ञ किया था, तभी उन्हें देवराज्य तुल्य शासन प्राप्त हुआ (७.३०.४७-५०)।

उपर्युक्त समस्त विवेचन को संक्षेप में ग्रहण करने पर स्पष्ट हो जाता है कि रामायणकालीन संस्कृति में धर्म की सर्वोच्च प्रतिष्ठा थी। वेदों के प्रामाण्य, तपस्या और यज्ञानुष्ठान में न केवल तत्कालीन जनों की आस्था थी, वरन् वे तदनुसार अनुष्ठान भी करते थे।

# रामायण में चित्रित राजनीतिक व्यवस्था एवं युद्ध-प्रणाली

वाल्मीकि रामायण में रामचरित के माध्यम से तत्कालीन संस्कृति के एक सुन्दर तथा आदर्श शासनप्रबन्ध, योग्य तथा आदर्श राजा तथा प्रजाहित में संलग्न एक आदर्श राज्य का स्वरूप दृष्टिगोचर होता है। वाल्मीकि का चित्रण युग युगान्तर तक के लिए निकष बना और आज तक 'रामराज्य' शब्द से सर्वोत्तम शासन-प्रणाली अभिव्यंजित होती है।

रामायण में राज्य का स्वरूप राजतन्त्र था; प्रजातन्त्र नहीं। किन्तु उस राजतन्त्र में प्रजा की रुचि एवं विचारों का जितना ध्यान एवं आदर था; वह प्रजातन्त्र रूप में प्रख्यात आधुनिक किसी भी देश में प्राप्त नहीं होता। रामायण में प्रशासन का अध्यक्ष राजा अवश्य था किन्तु 'लोक' अथवा 'प्रजा' का स्थान भी समकक्ष ही था।

पृथ्वी पर राजा अथवा राजतन्त्र प्रारम्भ कैसे हुआ? इस सम्बन्ध में रामायण में एक रोचक कथा प्राप्त होती है। बहुत प्राचीन काल में कृतयुग के समय सारी प्रजाएँ राजारहित थीं, केवल देवों के राजा इन्द्र थे। तब समस्त प्रजाओं ने जाकर ब्रह्मा से कहा– "आपने देवों के राजा तो नियुक्त कर दिए। हमें भी कोई श्रेष्ठ राजा दीजिए, जिसके प्रति पूजा एवं सम्मान-भावना रखकर हम भी पापरहित होकर जीवनयापन करें। हमारा निश्चय है कि अब हम राजा के बिना नहीं रहेंगे।" यह सुनकर ब्रह्मा ने इन्द्र सहित सभी लोकपालों को बुलाकर उनसे उनके तेज के एक-एक अंश को देने की आज्ञा दी। लोकपालों ने इस आज्ञा का पालन किया। उसी समय ब्रह्मा की छींक से क्षुप नामक राजा उत्पन्न हुआ। ब्रह्मा ने क्षुप को सभी लोकपालों के तेज से समन्वित करके उसे पृथिवी पर प्रजाओं का राजा बना दिया। राजा क्षुप ने इन्द्र के तेजांश से पृथिवी का शासन किया, वरुण के तेजांश से प्रजाओं का पोषण किया, कुबेर के तेजांश से प्रजाओं को धनसम्पन्न किया और यमराज के तेजांश से अपराधी प्रजाओं को दण्डित किया (७.७६.३६....४४-१/२ )। यह सम्पूर्ण कथा मुख्यतः यही निर्देश करती है कि समाज में व्यवस्था बनाए रखने के लिए पृथिवी पर प्रारम्भिक काल से ही राजा की आवश्यकता रही है।

रामायणकालीन संस्कृति में सम्पूर्ण राजनीतिक व्यवस्था तथा स्थिति के स्पष्ट परिज्ञान के लिए उसके मुख्य अंगों का पृथक्-पृथक् विवेचन किया जाना आवश्यक है।

**राजा**–राजा के बिना राज्य नहीं होता, होने पर नष्ट हो जाता है। राम-वनवास के उपरान्त राजा दशरथ के परलोकगामी हो जाने पर अनेक श्रेष्ठ मुनिगण मिल कर वसिष्ठ के पास जाते हैं और राज्य में राजा की अनिवार्यता का प्रतिपादन करते हैं (२.६७.८....३२)। तदनुसार राजाविहीन राज्य में सम्पूर्ण अव्यवस्था फैल जाती है। मनुष्य के पारस्परिक सम्बन्ध नष्ट हो जाते हैं; यज्ञों का आयोजन नहीं होता, वर्षा नहीं होती; विभिन्न वर्ण अपने-अपने धर्म से च्युत हो जाते हैं; उद्योग व्यापार नष्ट हो जाते हैं तथा ज्ञान-विज्ञान का ह्रास होता है। जलरहित नदियों, तृणरहित वनों तथा गोपों से रहित गायों के सदृश ही

राजारहित राज्य सुशोभित नहीं होता –

यथा ह्यनुदका नद्यो यथा वाप्यतृणं वनम्।
अगोपाला यथा गावस्तथा राष्ट्रमराजकम्।। २.६७.२६

रामायणकालीन स्थिति में राजा का पद कुलक्रमागत होता था। राम-सीता के विवाह के समय ऋषि वसिष्ठ इक्ष्वाकु वंश का (१.७०) तथा राजा जनक अपने वंश का (१.७१) जो परिचय देते हैं, उससे यह भली-भाँति स्पष्ट हो जाता है कि उस समय राजपद आनुवंशिक था।

राजा कैसा होना चाहिए? इस सम्बन्ध में रामायण में सर्वत्र राजा के गुणावगुणों, कर्त्तव्यों, उपायों, सहायकों, राजधर्म आदि का विविध वर्णन प्राप्त होता है। रामायण के प्रारम्भ में ही वाल्मीकि ने अपनी कथा के चरितनायक के लिए जिन-जिन गुणों की आकांक्षा की है, वस्तुतः एक राजा से उन सारे गुणों की अपेक्षा की जाती है। राजा न केवल शरीर से सुदर्शन एवं प्रभावशाली होना चाहिए (१.१.६....११), अपितु धर्मज्ञ, पवित्र आचरण, जितेन्द्रिय, सारे प्राणियों का हिताकांक्षी, जितक्रोध एवं पराक्रमी भी होना चाहिए (१.१.२. ...४, १३....१८)। अयोध्याकाण्ड के द्वितीय सर्ग में वाल्मीकि ने राम को ही युवराज बनाए जाने का औचित्य प्रतिपादित करते हुए राजोपयुक्त गुणों की एक विस्तृत सूची ही प्रस्तुत कर दी है (२.२.२६....५४)। मन्त्रियों के परामर्शपूर्वक राम को युवराज बनाने का निश्चय करके दशरथ ने राम को बुलवाया और उनको हितकारक परामर्श दिया– "हे पुत्र! विनयी एवं जितेन्द्रिय रहना। काम-क्रोध से उत्पन्न दुर्व्यसनों को त्यागना। गुप्तचरों से पता करके तथा प्रत्यक्षतया देख कर न्याय में सर्वदा तत्पर रहना। राज्याधिकारियों और प्रजाजनों को प्रसन्न रखते हुए कोष और शस्त्रागार को सदैव भरा रखना। तभी प्रजाएँ अनुरक्त रहेंगी।" (२.३.४१......४५)। ये सारे हितवचन राजा के गुणों को ही उजागर करते हैं। किष्किन्धाकाण्ड में आहत वाली ने राम को उपालम्भ देते हुए राजा के गुणों का कथन किया है–

दमः शमः क्षमा धर्मो धृतिः सत्यं पराक्रमः।
पार्थिवानां गुणाः राजन् दण्डश्चाप्यपकारिषु।। ४.१७.१६

अरण्यकाण्ड में राम-लक्ष्मण से निरादृत तथा आहत शूर्पणखा लंका पहुँच कर रावण को फटकारते हुए लगभग बाईस श्लोकों में राजा के गुणों तथा अवगुणों को स्पष्ट करती है (३.३३.२....२३)।

नीति और विनय, दण्ड और अनुग्रह–ये राजधर्म हैं किन्तु राजा को स्वेच्छाचारी कदापि नहीं होना चाहिए –

नयश्च विनयश्चोभौ निग्रहानुग्रहावपि।
राजवृत्तिरसंकीर्णा न नृपाः कामवृत्तयः।। २.२.३२

धर्म, अर्थ तथा काम का समुचित समय-विभाजन करके जो समयानुकूल उनका सेवन करता है, वही श्रेष्ठ राजा है (४.३८.२०....२२)। राजा के लिए यही उचित है कि धर्म-अर्थ-काम का अथवा इनके युगलों का उपयुक्त समय में ही सेवन करे (६.६३.६)। इन तीनों पुरुषार्थों में भी धर्म ही श्रेष्ठ है, यह जानकर भी जो राजा धर्मपालन नहीं करता, उसका शास्त्राध्ययन व्यर्थ ही है-

**त्रिषु चैतेषु यच्छ्रेष्ठं श्रुत्वा तन्नावबुध्यते।**
**राजा वा राजमात्रो वा व्यर्थं तस्य बहुश्रुतम्।। ६.६३.१०**

संसार में गुणवान् राजा ही आदरयोग्य हुआ करता है।[1] पृथिवी भी सदाचारी तथा पराक्रमी व्यक्ति को ही राजा रूप में पाने की कामना करती है (२.१.३४)। चौदह विद्याओं में सुशिक्षित तथा नीति अनुगामी राजा ही चिरकाल तक शासन कर पाता है (६.३५.७)। राजा ही राज्य में सत्य एवं धर्म का प्रवर्तक होता है। जिस प्रकार विभिन्न लोकपाल इस लोक का पालन करते हैं, उसी प्रकार राजा इस पृथिवी का पालन करता है। राजा विभिन्न लोकपालों के चतुर्थांशों से युक्त होता है (३.१.१८....२०; ७.७६.३४....४४ १.२)। राजा में पाँच देवों का स्वरूप गुण के रूप में समाहित होता है- अग्नि की उष्णता (प्रताप), इन्द्र का पराक्रम, सोम की सौम्यता, यम का दण्ड तथा वरुण की प्रसन्नता (४.४०.१२-१३)। प्रत्येक लोकपाल में तो उसका एक ही निजी गुण होता है, किन्तु श्रेष्ठ राजा में सारे ही गुण होने के कारण वह लोकपालों से भी श्रेष्ठ होता है-

**यमो वैश्रवणः शक्रो वरुणश्च महाबलः।**
**विशिष्यन्ते नरेन्द्रेण वृत्तेन महता ततः।। २.६७.३५**

राजा का चरम एवं परम कर्तव्य प्रजा की रक्षा और पालन करना है। वर्णाश्रम की मर्यादा बनाए रखकर, दुष्टों का दमन करके तथा न्याय करके राजा प्रजापालक कहलाता है। सदैव जागरूक रहकर प्रजा का पुत्रवत् रक्षण करने वाले राजा ही यशस्वी हुए (२.२.४....६)। प्रजा की रक्षा करने के लिए और चातुर्वर्ण्य के हित के लिए राजा का नृशंस आचरण भी युक्तियुक्त है। ताटकावध के लिए प्रेरित करते हुए विश्वामित्र ने राम को यही शिक्षा दी थी।[2] धर्मपूर्वक प्रजापालन करने के कारण राजा अपनी प्रजा के वेदाध्ययन, तपस्या और शुभ कर्मों के पुण्य का छठा भाग ग्रहण करता है (७.७४.३१)। अतः षडंश ग्रहण करने वाले राजा का प्रथम कर्तव्य प्रजा की मर्यादायुक्त रक्षा है। राजा राम ने शूद्र तपस्वी शम्बूक के वध से ब्राह्मणपुत्र को पुनर्जीवित करके इसी कर्तव्य का पालन किया था।

---

१. ४.३४.७
२. १.२५.१८

कर के रूप में छठा अंश लेकर भी प्रजा की रक्षा न करने वाला राजा अधर्मी है (२.७५.२५; ३.६.११)।

अरण्यकाण्ड में विभिन्न मुनिगण समवेत होकर राम से प्रार्थना करते हैं कि वे राक्षसों से उनकी रक्षा करें। क्योंकि जो राजा प्रजा की रक्षा करता हुआ पुत्रवत् उनका पालन करता है, वह शाश्वत यश प्राप्त करता है और अन्त में ब्रह्मलोक जाकर वहाँ भी विशेष सम्मान का भागी बनता है (३.६.१२-१३)। राजा राम ने प्रजापालन अथवा प्रजानुरञ्जन के इसी कठोर व्रत का परिपालन करने के लिए गर्भवती सीता को निष्पाप मानते हुए भी निर्वासित कर दिया था।

प्रजापालन का एक और पक्ष था—अविलम्ब किसी भी कार्यार्थी की पीड़ा-कथा सुनकर उसका निराकरण कर सकना। रामराज्य तो एक ऐसा आदर्श राज्य था, जहाँ कभी कोई कार्यार्थी होता ही नहीं था। उत्तरकाण्ड में एक ऐसा प्रसंग अवश्य आया है। पुत्र की अकालमृत्यु से शोकार्त ब्राह्मण ने जब राजद्वार पर आकर उच्च स्वर में रुदन किया और राजदोष को इस अकाल-मृत्यु का कारण ठहराया (७.७३.....), तो राम ने तुरन्त भाइयों, मन्त्रियों और ब्राह्मणों को बुलाकर मन्त्रणा की और मन्त्रणा के अनुसार पुष्पक विमान से जाकर शूद्र तपस्वी शम्बूक का वध किया था (७.७४-७५....)। इसके विपरीत रामायण में ही दो प्रसंग ऐसे भी हैं जहाँ राजा ने कार्यार्थी व्यक्ति से मिलने में विलम्ब किया और राजा को शाप का भागी होना पड़ा।[1] ये सारे प्रसंग उत्तम शासन तथा जागरूक राजा के उत्तम गुणों का संकेत करते हैं।

इन सबके अतिरिक्त राजा के कर्तव्यों में यह भी परिगणित था कि राजा अथवा उसका प्रतिनिधि दान, यज्ञ, विवाह तथा बृहद् सामाजिक उत्सवों में अवश्य उपस्थित होकर प्रजा का सम्मान बढ़ाए (२.५७.१३)। राम ने चित्रकूट में भरत से पूछा था कि प्रतिदिन पूर्वाह्न में वस्त्राभूषणों से सुसज्जित होकर तुम प्रजाजनों को दर्शन देते हो या नहीं।[2] इससे राम का यही अभिप्राय था कि भरत राजा के रूप में अपना कर्तव्य पालन तो कर रहे हैं!

राज्य की रक्षा एवं पालन करने के लिए राजा सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव तथा समाश्रय—इन छह युक्तियों का आश्रय लिया करता था (२.१००.६६; ३.७२.८)। साम-दान-दण्ड-भेद इन चार उपायों का पालन करते हुए ही राजा उन्नतिशील होता था (२.१००.६८; ६.६३.७-८)। हनुमान् ने सुग्रीव को सचेत किया था कि कोश, दण्ड (सेना), मित्र तथा स्वशरीर को समान रूप से अपने वश में रखने वाला राजा ही राज्य का पालन और उपभोग कर पाता है (४.२९.११)। राजा को दण्ड देने में कभी प्रमाद नहीं करना चाहिए (४.१८.३३-३४)। राजा के द्वारा अपराधी को जो दण्ड दिया जाता है, विधिवत् दिया गया वही दण्ड राजा को स्वर्गलोक में पहुँचा देता है—

---

१. ७.५३ .... राजा नृग की कथा। ७.५५ .... राजा निमि की कथा।

२. २.१००.५१

**अपराधिषु यो दण्डः पात्यते मानवेषु वै।**
**स दण्डो विधिवन्मुक्तः स्वर्गं नयति पार्थिवम्।। ७.७६.६**

किन्तु यदि राजा अपराधी को उचित रूप से दण्डित नहीं करता, तो राजा ही अपराध के फल का भागी होता है-"राजा त्वशासन् पापस्य तदवाप्नोति किल्विषम्" [४.१८.३२]। इससे स्पष्ट है कि राजा को राज्य में शान्ति बनाए रखने के लिए दण्ड का प्रयोग अनिवार्य था।

रामायण में राजा के गुणों के साथ-साथ अवगुणों की भी पर्याप्त चर्चा हुई है। गुणों के विपरीत लक्षण स्वतः ही अवगुणों में परिगणित हो जाते हैं। रामायण के द्वितीय काण्ड में राजा के चौदह दोषों या अवगुणों की एक सूची ही प्राप्त हो जाती है।[1] प्रतिकूल आचरण और तीक्ष्ण स्वभाव वाले राजा से प्रजा वृद्धि को प्राप्त नहीं होती (३.४१.१४)। भोगासक्त, लोभी, स्वेच्छाचारी तथा समयानुकूल कार्य सम्पादन न करने वाला राजा कदापि सम्मान का पात्र नहीं होता और राज्य के साथ-साथ नष्ट हो जाता है (३.३३.३....६)। चञ्चल बुद्धि तथा स्वरक्षा में असमर्थ राजा अनर्थभागी होता है और आत्मीय जनों के द्वारा ही राज्य-च्युत कर दिया जाता है (३.३३.१६-१७)। राम ने सुग्रीव के प्रमाद को लक्षित करके उसे सावधान करते हुए उल्लेख किया था कि धर्म एवं अर्थ को त्याग कर केवल काम का सेवन करने वाला राजा वृक्षाग्र पर सो कर गिरे हुए मनुष्य की भाँति जागता है-

**हित्वा धर्मं तथार्थं च कामं यस्तु निषेवते।**
**स वृक्षाग्रे यथा सुप्तः पतितः प्रतिबुध्यते।। ४.३८.२१-२२**

**मन्त्री**-प्रजापालक राजा का सबसे बड़ा सहायक उसका मन्त्री होता है। राजा को मन्त्रणा देकर राज्य की सुचारु व्यवस्था में सहायता करने वाले व्यक्ति के लिए मन्त्री, अमात्य तथा सचिव-ये तीन पर्याय नाम रामायण में प्रयुक्त हुए हैं। सम्पूर्ण राज्यकार्य का वास्तविक सञ्चालन मन्त्री की हितकर मन्त्रणा से ही सम्भव होता है। राजा की भाँति ही मन्त्री में भी कुछ विशिष्ट गुण अपेक्षित हैं। रामायण के प्रथम काण्ड में ही राजा दशरथ के मन्त्रियों के प्रसंग में एक सम्पूर्ण सर्ग (१.७) ही मन्त्रिगुणों को समर्पित है। वास्तविक अथवा श्रेष्ठ मन्त्री वही है जो शास्त्रवित्, विनयी, राज्यकार्य में सदैव सावधान, व्यवहार-कुशल, गुप्तचरों की व्यवस्था में निपुण, कोश-संचय तथा सेना-संग्रहण में सदैव तत्पर तथा राजा

---

१. नास्तिक्यमनृतं क्रोधं प्रमादं दीर्घसूत्रताम्।
अदर्शनं ज्ञानवतामालस्यं पञ्चवृत्तिताम्।।
एकचिन्तनमर्थानामनर्थज्ञैश्च मन्त्रणम्।
निश्चितानामनारम्भं मन्त्रस्यापरिरक्षणम्।।
मंगलाद्यप्रयोगं च प्रत्युत्थानं च सर्वतः।
कच्चित् त्वं वर्जयस्येतान् राजदोषांश्चतुर्दश।। २.१००.६५-६७

का हिताकांक्षी हो। मारीच से वार्तालाप करते हुए रावण ने भी बुद्धिमान् मन्त्री के लक्षणों का कथन किया है (३.४०.६....१०)। लंका-युद्ध प्रारम्भ हो जाने पर सीता को लौटा देने का परामर्श देते हुए विभीषण ने उत्तम मन्त्री का सुन्दर निरूपण किया है। शत्रुपक्ष और स्वपक्ष के बलाबल का, दोनों पक्षों की स्थिति, हानि और वृद्धि का बुद्धिपूर्वक विचार करके जो अपने स्वामी राजा को उचित और हितकारी मन्त्रणा देता है, वही वास्तविक मन्त्री है-

**परस्य वीर्यं स्वबलं च बुद्ध्वा स्थानं क्षयं चैव तथैव वृद्धिम्।**
**तथा स्वपक्षेऽप्यनुमृश्य बुद्ध्या वदेत् क्षमं स्वामिहितं स मन्त्री।। ६.४.२२**

उत्तम मन्त्री का कर्तव्य है कि वह स्वामिहित तथा राज्यहित का ध्यान करके राजा को कुमार्गगामी होने से रोक दे।[1] राजाओं की विजय का मूल कारण उत्तम मन्त्रणा ही होती है[2], और मन्त्रणा भी तभी सफल होती है जब शास्त्रनिपुण श्रेष्ठ मन्त्री उसे सर्वथा गुप्त रखे-

**मन्त्रो विजयमूलं हि राज्ञां भवति राघव।**
**सुसंवृतो मन्त्रिधुरैरमात्यैः शास्त्रकोविदैः।। २.१००.१६**

राज्य में उत्तम मन्त्री के इसी महत्त्व के कारण चित्रकूट में राम ने भरत से यह प्रश्न किया था कि क्या भरत ने अपने सदृश पराक्रमी, शास्त्रवेत्ता, जितेन्द्रिय, कुलीन तथा इंगित को समझने वाले व्यक्तियों को ही मन्त्री नियुक्त किया है-

**कच्चिदात्मसमाः शूराः श्रुतवन्तो जितेन्द्रियाः।**
**कुलीनाश्चेङ्गितज्ञाश्च कृतास्ते तात मन्त्रिणः।। २.१००.१५**

सम्पूर्ण वाल्मीकि रामायण में जिन राजाओं का तनिक भी विस्तृत वर्णन है, उन सभी के मन्त्रिमण्डल का वर्णन भी साथ ही साथ हुआ है। राजा दशरथ के मन्त्रिमण्डल में प्रमुख आठ मन्त्री थे, जो सभी शुद्ध आचार-विचार से युक्त थे और सदैव राजकार्यों में लगे रहते थे।[3] इनके अतिरिक्त भी वसिष्ठ और वामदेव राजा दशरथ के धर्मकार्यों में पुरोहित थे, तथा अन्य सात श्रेष्ठ ब्राह्मण भी दशरथ के मन्त्री थे। राजा अपने सम्पूर्ण मन्त्रिमण्डल से परामर्शपूर्वक ही कोई भी कार्य किया करता था। बृहद् यज्ञों का आयोजन, राजकुमारों को कार्यवश बाहर भेजना, वधू का अन्वेषण, बृहद् परिषद् के सम्मुख कोई महत्त्वपूर्ण प्रस्ताव रखने से पूर्व, युद्धघोषणा से पूर्व, युद्धनीति-निर्धारण, अन्य आकस्मिक एवं कठिन समस्याओं का निराकरण-आदि ऐसे ही अनेक अवसर थे जब राजा अपने मन्त्रिमण्डल से

---

१. ३.४१.७
२. ६.६.५
३. १.७.२

दीर्घ मन्त्रणा करता था और सबकी सहमति से निर्णय लेता था।

**युवराज**–पहले भी उल्लेख किया जा चुका है कि रामायणकालीन संस्कृति में प्रायः वंशानुक्रम में ही राजपद प्राप्त हुआ करता था। प्रौढ़ावस्था हो जाने पर राजा राज्य के सुचारु प्रबन्धन के लिए अपने पुत्र को युवराज नियुक्त करता था, जो राजा की मृत्यु होने या वन चले जाने पर राजा बन जाता था (२.२३.२६)। यद्यपि वंशानुक्रम में ही युवराज पद दिया जाता था तथापि इस निर्णय से पूर्व राजा अपने मन्त्रियों से मन्त्रणा अवश्य करता था (२.१.४२)। राजा दशरथ ने जब राम के सद्गुणों के कारण उसे युवराज बनाने का विचार किया तो, सर्वप्रथम अपने मन्त्रियों से विचार-विमर्श किया। मन्त्रियों की सहमति जानकर राजा दशरथ ने अपनी सम्पूर्ण परिषद् को आमन्त्रणपूर्वक एकत्रित किया और अपना विचार उनके सम्मुख रखा (२.२....)। परिषद का सर्वसम्मत समर्थन पाकर ही राजा ने राम को युवराज पद पर अभिषिक्त कराने की घोषणा की थी (२.३.१....४)। इसी प्रकार शापग्रस्त राजा नृग ने भी सभी मन्त्रियों, नैगमों, पुरोहितों, प्रजाजनों आदि को बुलाकर अपने पुत्र के राज्याभिषेक का प्रस्ताव रखा था (७.५४.५....८)। इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि तत्कालीन समाज में राजा तो महत्त्वपूर्ण था ही, साथ ही उसका मन्त्रिमण्डल और प्रजाएँ भी उतने ही महत्त्वपूर्ण थे। क्योंकि इन सबकी सहमति के अनुसार चलना राजा का कर्तव्य था। राजा स्वेच्छाचरण नहीं कर सकता था।

सामान्यतः राजा का ज्येष्ठ पुत्र ही युवराज बनाया जाता था। राम-वनवास का समाचार पाकर व्यथित भरत ने अपनी माता कैकेयी का तिरस्कार करते हुए यही कहा था कि हमारे कुल में ज्येष्ठ पुत्र को राज्य मिलता है। सभी राजकुलों में यह प्रचलन है, विशेषतः इक्ष्वाकु वंश में–

**अस्मिन् कुले हि सर्वेषां ज्येष्ठो राज्येऽभिषिच्यते। ....**
**.... सततं राजपुत्रेषु ज्येष्ठो राजाभिषिच्यते।**
**राज्ञामेतत् समं तत् स्यादिक्ष्वाकूणां विशेषतः।। २.७३.२०, २२**

ज्येष्ठ पुत्र के रहते हुए कनिष्ठ पुत्र को राज्य प्राप्त नहीं होता था।[1] आर्यों में तो ज्येष्ठ पुत्र को राज्य देने की परम्परा थी ही[2], राक्षसों में (६.९२.१३) और वानरों में भी (४.५५.८) ज्येष्ठ पुत्र को ही युवराज पद दिए जाने का प्रचलन था। पुत्र न होने की स्थिति में छोटे भाई को युवराज पद मिलता था (४.८.३१)। युवराज ही भावी राजा होता था अतः युवराज में भी राजोपयुक्त सभी गुण होने चाहिए थे। युवराज पद पर राम के अभिषेक का समाचार सुनकर प्रसन्न कैकेयी ने भी ज्येष्ठ पुत्र होने तथा परम गुणी होने के कारण ही

---

१. २.१०२.२ २.११०.३६
२. २.७६.७ २.१०१.१०
२.११०.३५, ३६

राम को युवराज पद का अधिकारी कहा था-

**धर्मज्ञो गुणवान् दान्तः कृतज्ञः सत्यवाक्छुचिः।**
**रामो राजसुतो ज्येष्ठो यौवराज्यमतोऽर्हति।। २.८.१४**

किन्तु यदि ज्येष्ठ पुत्र अन्यायी, अत्याचारी, अधार्मिक अथवा गुणहीन हो तो पिता उसका राज्याधिकार छीन सकता था। राजा सगर का ज्येष्ठ पुत्र असमञ्जस पापाचारी एवं प्रजापीड़क था अतः सगर ने उसे देश से निर्वासित कर दिया था (१.३८.२०.२१ १.२)। राजा ययाति ने भी अपनी आज्ञा का उल्लंघन करने वाले ज्येष्ठ पुत्र यदु को उत्तराधिकार से वञ्चित करके (७.५९) उसे राक्षस हो जाने का शाप दिया था (७.५६.१४-१५) तथा अपने आज्ञाकारी कनिष्ठ पुत्र पुरु को राजपद पर अभिषिक्त कर दिया था (७.५६.१२)।

इससे स्पष्ट है कि रामायणकालीन संस्कृति में राजा का गुणी ज्येष्ठ पुत्र ही भावी राजा के रूप में युवराज बनाया जाता था। यदि ज्येष्ठ पुत्र गुणहीन हो, तभी कनिष्ठ पुत्र को राज्याधिकार मिलता था (२.८.२४), अन्यथा नहीं। राजा का छोटा भाई भी युवराज बनाया जा सकता था। राज्याभिषेक के उपरान्त राम ने लक्ष्मण को युवराज बनाना चाहा; किन्तु लक्ष्मण के अस्वीकार कर देने पर भरत युवराज बनाए गए (६.१२८.९३)।

कदाचित् ऐसा भी सम्भव था कि युवराज नियुक्त किए बिना ही राजा की मृत्यु हो जाए। राजा दशरथ की मृत्यु ऐसी ही थी। उनकी मृत्यु के समय उनके चारों पुत्रों में से एक भी अयोध्या में नहीं था और किसी भी पुत्र का यौवराज्याभिषेक नहीं हो पाया था। तब विभिन्न श्रेष्ठ ब्राह्मणों ने मिलकर वसिष्ठ से राजा नियुक्त करने की प्रार्थना की थी (१.६७)। राजा की अनुपस्थिति में एक शक्तिमान् प्रवन्धक या न्यासी भी राज्य सँभाल सकता था[1]; जिस प्रकार भरत ने राम की अनुपस्थिति में चौदह वर्षों तक अयोध्या का राज्य धरोहर की भाँति सँभाला था (२.११२.२१.२४ १/२; ६.१२८.२)।

राजा के जीवनकाल में ही युवराज नियुक्त कर दिए जाने के अनेक तर्क खोजे जा सकते हैं। प्रथमतः-राजा को अपने जीवित रहते ही पुत्र को युवराज देखकर मानसिक सन्तोष रहता होगा तथा राजपद अन्यत्र चले जाने का भय समाप्त हो जाता होगा। द्वितीयतः-युवराज या राजा बनाए जाने का अन्तिम निर्णय बृहद् परिषद् में होता था। राजा की आकस्मिक मृत्यु हो जाने पर बृहद परिषद् बुलाने में विलम्ब सम्भव था अतः युवराज रहने से राजपद खाली नहीं रहता था। तृतीयतः-अभिषिक्त युवराज राजा एवं मन्त्रियों के साथ कार्य करते-करते राजनीति में पटु हो जाता था, जिससे राजा बन जाने पर वह नितान्त अनुभवी तथा दक्ष शासक के रूप में कार्य करता था।

**गुप्तचर संस्था**-राजनीति में गुप्तचर का बहुत महत्त्व है। रामायण के अनुशीलन से

---

१. २.११२.१३

गुप्तचरों की महत्ता का स्पष्ट परिज्ञान होता है। जो राजा गुप्तचर नहीं रखता, उस राजा को प्रजा त्याग दिया करती है (३.३३.५)। गुप्तचर की सहायता से दूरस्थ सारे कार्यों का ज्ञान हो जाता है (३.३३.१०)। राजा को 'चारचक्षु' कहा ही इसलिए जाता है कि वह गुप्तचरों की सहायता से अत्यन्त गोपनीय को भी देख लिया करता है।

रामायण में गुप्तचर के लिए प्रणिधि, चार, चर, चारक, चारण आदि विभिन्न नाम प्रयुक्त हुए हैं। दशरथ एवं रावण–दोनों के ही राज्यों में नियमित गुप्तचर विभाग था। दशरथ के मन्त्री गुप्तचरों के द्वारा ही स्वपक्ष और परपक्ष के समस्त कृत और क्रियमाण कार्यों के बारे में जान लिया करते थे–

**तेषामविदितं किंचित् स्वेषु नास्ति परेषु वा।**
**क्रियमाणं कृतं वापि चारेणापि चिकीर्षितम्।। १.७.६**

इसी प्रकार रावण भी समय-समय पर अपने गुप्तचरों से कार्य लिया करता था। रावण के शार्दूल नामक राक्षस गुप्तचर ने सागर तट पर वानरसेना को देखकर लंका आकर रावण से उस सेना के सम्बन्ध में बताया था (६.२०.२)। शुक और सारण नामक दो और राक्षसों को रावण ने सम्पूर्ण वानरसेना के सम्बन्ध में विभिन्न जानकारी लेने के लिए गुप्तचर के रूप में भेजा था (६.२५.३)। ऋष्यमूक पर्वत के समीप राम-लक्ष्मण को घूमता देख आशंकित सुग्रीव ने हनुमान् को गुप्तचर के रूप में राम के समीप भेजा था (४.२.२४)।

राजा के कहे हुए प्रत्येक कार्य को सम्पन्न करना गुप्तचर का कर्तव्य था। अपने कर्तव्यपालन के लिए तत्पर गुप्तचर में कतिपय गुण होना अनिवार्य था। गुप्तचर को विश्वस्त, शूर, धीर तथा भयरहित होना चाहिए–"चरन्प्रत्ययिकान् शूरान् धीरान् विगतसाध्वसान्" [६.२९.१८]। यदि गुप्तचर विश्वस्त नहीं है तो राजा को सही सूचनाएँ नहीं मिलेंगी; पराक्रमी न होने पर गुप्तचर अपनी रक्षा में समर्थ नहीं होगा, धैर्यशील होने पर ही वह कठिन से कठिन परिस्थिति को पार कर सकेगा और भयरहित होने पर ही अपना कठिन कार्य पूर्ण कर पाएगा।

गुप्तचर के क्या-क्या कर्तव्य थे–यह भी वाल्मीकि रामायण में स्थान-स्थान पर खोजा जा सकता है। देश में शान्ति रहने पर तो गुप्तचर का कार्य राजा के सम्बन्ध में प्रजा के विचार जानना ही था जिससे राज्य सुरक्षित रह सके। किन्तु युद्ध अथवा आक्रमण की स्थिति में गुप्तचर के कार्य गुरुतर हो जाते थे। शत्रु के सम्बन्ध में गुप्तचर ही सारी जानकारियाँ एकत्रित करके राजा को विजय का अधिकारी बनाते थे। शत्रुसेना का बलाबल जानना गुप्तचर के लिए ही सम्भव हो पाता था। रावण ने अपने गुप्तचरों शुक तथा सारण को आदेश दिया था कि वानरसेना की संख्या, शक्ति, मुख्य-मुख्य वानर, सेना में अग्रणी रहने वाले वीर, सेतु-बन्धन, वानर छावनी, राम लक्ष्मण का निश्चय, अस्त्र-शस्त्र, सेनापति आदि का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करके शीघ्र लौट कर आना (६.२५.४.८)। गुप्तचरगण

प्रयत्नपूर्वक शत्रुओं में फूट डालते थे और समय पाकर शत्रु पर प्रहार भी करते थे। जब विभीषण शरणार्थी रूप में राम के समीप पहुँचे तो सुग्रीव आदि ने उन्हें गुप्तचर (प्रणिधि) समझा जो उनकी सेना में घुस कर फूट डालने या समय पाकर प्रहार करने की इच्छा से आया था।[1] गुप्तचर शत्रु के सुरक्षा साधनों का पता लगाते थे और यथासम्भव उन सुरक्षा उपायों को नष्ट भी कर देते थे। सीता का अन्वेषण करके लौटे हुए हनुमान् ने राम के पूछने पर रावण की सेना, लंकापुरी की सुरक्षा व्यवस्था, पदाति सैनिकों का विभाग, वाहनों की संख्या, लंका का कठिन दुर्ग स्वरूप तथा दुर्गमता आदि सभी का विस्तृत वर्णन किया था (६.३.७-२८) और यह भी कहा कि "मैंने लंका को जला दिया है, उसके संक्रमों को तोड़ दिया है, खाइयाँ पाट दी हैं, परकोटे धराशायी कर दिए हैं और राक्षसों की चौथाई सेना नष्ट कर दी है" (६.३.२६)। चित्रकूट में भरत से वार्तालाप करते हुए राम ने गुप्तचरों के द्वारा ज्ञातव्य एवं करणीय कार्यों का अत्यन्त सुन्दर वर्णन संक्षेप में कर दिया है[2]–

**कच्चिदष्टादशान्येषु स्वपक्षे दश पञ्च च।**
**त्रिभिस्त्रिभिरविज्ञातैर्वेत्सि तीर्थानि चारकैः।। २.१००.३६**

अपने वास्तविक रूप को प्रकट न होने देने के लिए गुप्तचर रूप बदल लिया करते थे। सुग्रीव की आज्ञा से राम लक्ष्मण के सम्बन्ध में वास्तविकता जानने को जब हनुमान् गए तो उन्होंने वानररूप त्याग कर भिक्षुरूप धारण कर लिया था (४.३.२)। शुक और सारण राक्षसों ने वानरसेना में घुसते समय वानररूप धारण किया था (६.२५.६)। विभीषण के चारों मन्त्री रावण की सेना-व्यवस्था का पता लगाने के लिए पक्षी का रूप धारण करके गए थे–"भूत्वा शकुनयः सर्वे प्रविष्टाश्च रिपोर्बलम्" ६.३७.८

**दूत**–मित्र अथवा शत्रु राजाओं के पास दूत भेजकर अपनी बात सुनाना अत्यन्त प्राचीन काल से प्रचलित रहा है। गुप्तचर अपने को छिपाए रखने के लिए ही प्रयत्नशील होता था किन्तु दूत राजपुरुष के रूप में शत्रु या मित्र राजाओं के यहाँ जाते थे। दूत को भी निर्भीक, धीर, पराक्रमी और विवेकी होना चाहिए।

कातर, अविवेकी तथा स्वयं को पण्डित समझने वाला दूत सारा कार्य नष्ट कर दिया करता है (५.२.३६-४०)। दूत अपने स्वामी के अभिप्राय का ज्ञान कराता है अतः उसका निर्भीक होना आवश्यक है। लंकातट पर पहुँच कर राम ने अंगद को दूत बना कर रावण के पास सन्देश भेजा था (६.४१.६०-७२)। अंगद ने वह कठोर कटु सन्देश यथावत् रावण को सुनाने में तनिक भी भय अनुभव नहीं किया था।

दूत राजा का मुख होता है, उसी के सन्देश का कथन करता है (५.५८.१४६-१५०),

---

१. ६.१७.२२-२३

२. द्रष्टव्य–वाल्मीकि रामायण (सचित्र हिन्दी भाषान्तर सहित) गीता प्रेस–पृष्ठ ४४५

अतः किसी भी स्थिति में दूत का वध नहीं किया जाना चाहिए।[1] अशोकवाटिका एवं राक्षसों के विध्वंस से क्रुद्ध रावण ने जब हनुमान् का वध करना चाहा तो विभीषण ने दूत को अवध्य कहा था–'दूताः न वध्याः' (५.५२.२१)। दूत का वध करना अत्यन्त निन्दनीय है (५.५३.२)। रावण के दूत बन कर आए हुए राक्षस शुक को जब वानरों ने पीड़ित करना प्रारम्भ किया तो उसने चिल्ला कर कहा था–"हे राम! यदि आज मैं मारा गया तो जन्म एवं मरण के मध्य मैंने जो भी पाप किए हैं, वे सारे पाप आपको लगेंगे" (६.२०.३३)। यदि दूत ने अपने कर्तव्य की सीमा लाँघ कर अपराध कर डाला हो तो उसका अंगभंग करना, कोड़े से मारना, सिर मुँड़वाना, शरीर में दाग लगा देना आदि दण्ड तो दिए जा सकते थे किन्तु वध नहीं किया जा सकता था।[2] केवल उसी दूत का वध किया जा सकता था जो अपने स्वामी के अभिप्राय को छोड़कर अपना मत प्रकट करने लगे–

**यस्तु हित्वा मतं भर्तुः स्वमतं सम्प्रधारयेत्।**
**अनुक्तवादी दूतः सन् स दूतो वधमर्हति।। ६.२०.१८.**

कभी-कभी गुप्तचर भी प्राणदण्ड बचाने के लिए स्वयं को दूत घोषित करते थे। हनुमान् ने पकड़े जाने पर स्वयं को राम का दूत ही कहा था। शुक ने आकाश में स्थित होकर जब रावण का सन्देश सुग्रीव को सुनाया था, तो अंगद ने राम से कहा था कि इसने आकाश में स्थित होकर हमारी सारी सेना का अनुमान लगा लिया है अतः मुझे यह दूत नहीं वरन् गुप्तचर जान पड़ता है–"नायं दूतो महाराज चारकः प्रतिभाति मे" (६.२०.२६)।

**युद्धव्यवस्था**–वाल्मीकि रामायण में मुख्यतः तीन जातियों या संस्कृतियों का चित्रण उपलब्ध हुआ है–आर्य-संस्कृति, वानर-संस्कृति एवं राक्षस-संस्कृति। इन तीनों की ही परम्पराओं और आचार-विचारों में अनेक मूलभूत अन्तर थे। वानर-संस्कृति आर्यों के अधिक निकट थी। आर्यजन और राक्षसजन अपने-अपने प्रभाव और संस्कृति के विस्तार के इच्छुक थे और तदनुसार प्रयत्न करते रहते थे। इसीलिए इन दोनों जातियों में परस्पर युद्ध के अनेकानेक प्रसंग रामायण में प्राप्त होते हैं। राम और रावण युद्ध तो प्रमुख है ही, किन्तु उसके अतिरिक्त भी इन दोनों संस्कृतियों की टकराहट के अनेक स्थल रामायण में हैं। इसीलिए इस ग्रन्थ में स्थल-स्थल पर युद्ध-नीति और युद्ध-व्यवस्था के विस्तृत वर्णन प्राप्त हैं।

आर्य-संस्कृति के पोषक राम का राक्षसों से प्रथम संघर्ष रामायण के बालकाण्ड में ही हो गया था। रावण ने दण्डकारण्य में एक राक्षस शिविर स्थापित कर रखा था। उस शिविर के बल से उन्मत्त अन्य कतिपय राक्षस विभिन्न ऋषियों के आश्रमों में जाकर उत्पात करते थे और यज्ञों में विघ्न डालते थे। ऐसे ही राक्षसों– सुबाहु, मारीच आदि से त्रस्त ऋषि

---

१. ५.५२.५, ५.५२.२१
२. ५.५२.१५

विश्वामित्र अपने यज्ञ की रक्षा के लिए राम को अपने साथ ले गए थे। राम ने ताटका (१.२६.१-३२) और सुबाहु तथा मारीच आदि को नष्ट अथवा नष्टप्राय (१.३०.११-२३) करके आगामी युद्ध की भूमिका रच दी थी। पुनः दण्डकवन में शूर्पणखा को विकृत करके (३.१८) एवं खर-दूषण-त्रिशिरा सहित राक्षसों की समस्त सेना का संहार करके (३.२१.) आगामी आर्य-राक्षस-युद्ध का सुदृढ़ सूत्रपात हो गया था। रामायण के अरण्यकाण्ड में सीताहरण से लेकर युद्धकाण्ड तक आर्यों एवं राक्षसों में किसी युद्ध का प्रसंग नहीं है। गुप्तचर रूप में लंका गए हुए हनुमान् का अवश्य राक्षसों से युद्ध होता है। युद्धकाण्ड में नाम के अनुकूल ही सर्वत्र युद्ध ही युद्ध है।

**युद्ध का प्रयोजन**–रामायण में वर्णित प्रत्येक युद्ध के मूल में कोई न कोई कारण या प्रयोजन रहा है। बिना किसी प्रयोजन के युद्ध प्रारम्भ कर देना अनुचित था। किसी तटस्थ व्यक्ति के साथ अकारण ही युद्ध छेड़ना नितान्त असम्मानजनक समझा जाता था (४.१७.१६, ४६)। परस्पर वैर रखने वाले तथा विजयाकांक्षी राजा ही युद्धोद्योग किया करते थे– "अन्योन्यबद्धवैराणां जिगीषूणां नृपात्मज! उद्योगसमयः" .... (४.३०.६०)। सीतापहरण की योजना बना कर रावण जब सहायता हेतु मारीच के पास जाता है तो राम के विषय में यही कहता है–"उस राम ने बिना किसी वैर विरोध के ही केवल बल का आश्रय लेकर मेरी बहन को विरूपित कर दिया। अतः मैं बदला लेने के लिए राम की पत्नी को हर लाऊँगा"–

> **.... येन वैरं विनारण्ये सत्त्वमास्थाय केवलम्।**
> **कर्णनासापहारेण भगिनी मे विरूपिता।।**
> **अस्य भार्यां .... आनयिष्यामि विक्रम्य।। ३.३६.१२-१४**

इस दृष्टि से रामायण का अनुशीलन करने पर उसमें प्राप्त युद्धों के अनेक प्रयोजन दृष्टिगोचर होते हैं।

१. राज्य-विस्तार अथवा सार्वभौम सत्ता स्थापित करने के लिए राजागण युद्ध किया करते थे। उत्तरकाण्ड में वर्णित है कि रावण ने अपनी सार्वभौम सत्ता स्थापित करने के लिए सारी पृथिवी पर युद्धार्थ भ्रमण प्रारम्भ किया था (७.१६.४७) तथा विभिन्न लोकपालों आदि को हरा कर अपनी विजय घोषणा की थी। राम ने भरत और लक्ष्मण के पुत्रों को राज्य में स्थापित करने के लिए गन्धर्व देश (७.१००,१०१) और कारु देश (७.१०२) पर युद्धपूर्वक अपना अधिकार स्थापित कर लिया था।
२. दुष्ट राजा को दण्ड देकर ऋषियों को अभयदान देने के लिए भी युद्ध प्राप्त होते थे। ऋषियों पर होते अत्याचारों को सुन कर राम ने लवणासुर से युद्ध करने के लिए शत्रुघ्न को भेजा था (७.६१.२३; ७.६२.१८-१६)।

३. पारस्परिक युद्ध के मूल में स्त्री एक बड़ा कारण रही है। रामायण में स्त्री के कारण हुए युद्धों को दो कोटि में रखा जा सकता है-(i) किसी एक स्त्री की प्राप्ति के लिए हुआ युद्ध-यथा वाली और मायावी में एक स्त्री को पाने के लिए युद्ध हुआ था (४.९.४-५)। सीता-प्राप्ति के लिए विभिन्न राजाओं ने एक वर्ष तक मिथिला का घेरा डाले रखा था और युद्ध किया था (१.६६.२१-२२)। (ii) अपहृता स्त्री को छुड़ाकर यश-प्राप्ति और कुल की उज्ज्वलता के लिए किया जाने वाला युद्ध- यथा राम-रावण-युद्ध (६.११५.१३, १६)।

४. मित्र की सहायता के लिए भी युद्ध किया जाता था। सुग्रीव ने राम की सहायता करने के लिए अपनी वानरसेना के साथ रावण से युद्ध किया था। राजा दशरथ ने भी इन्द्र की सहायता करने के लिए देवासुर-संग्राम में भाग लिया था-'देवराजस्य साह्यकृत्' (२.९.११)।

५. प्रतिशोध लेने के लिए युद्ध में प्रवृत्त हुआ जाता था। पिता के वध से अमर्षशील (पितृवधामर्षी १.७४.२१) परशुराम ने प्रतिशोध लेने के लिए अनेक बार क्षत्रियों का संहार कर डाला था।[1] लंका विजय के पश्चात् राम ने सीता को स्वीकार न करते हुए रावण से युद्ध करने का यही कारण दिया था-

**यत् कर्तव्यं मनुष्येण धर्षणां प्रतिमार्जता।**
**तत् कृतं रावणं हत्वा मयेदं मानकांक्षिणा।। ६.११५.१३.**

अर्थात् तिरस्कार का प्रतिशोध लेने के लिए मनुष्य का जो कर्तव्य है, मानकांक्षी मैंने रावण का वध करके वही कर्तव्य किया है।

६. किसी प्रलोभ्य वस्तु की प्राप्ति हेतु भी युद्ध हो सकता था। वसिष्ठ ऋषि की कामधेनु को छीनने में प्रवृत्त विश्वामित्र और वसिष्ठ में युद्ध हुआ था (१.५४, ५५, ५६)।

युद्ध के मूल में जो मुख्यतम प्रयोजन हैं, उनका संक्षिप्त कथन मृत्युपथगामी वाली ने ही कर दिया है-"भूमिर्हिरण्यं रूपं च विग्रहे कारणानि च" (४.१७.३१)। धरती, धन और रूप (सौन्दर्य स्त्री) ये ही युद्ध के कारण होते हैं। सामान्य लोकभाषा में भी 'जर (धन), जमीन और जोरू' ही लड़ाई का कारण माने जाते हैं।

युद्ध करना समाज की सहज स्थिति नहीं है। जब किसी प्रयोजन-सिद्धि में राजा के साम आदि अन्य सभी उपाय निष्फल हो जाएँ, तभी पराक्रम दिखाने या युद्ध करने की स्थिति आती है। विभीषण ने रावण को युद्धोद्योग से रोकते हुए यही नीतिवचन कहा था।[2] युद्ध का परिणाम भी नितान्त अनिश्चित ही होता है। विजयश्री किसे वरण करेगी-यह कोई

---

१. १.७५.२५
२. ६.९.८

भी निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता। अशोकवाटिका में हनुमान् को पकड़ने के लिए जब रावण ने अपने पाँच सेनापतियों को भेजा था, तब यही शिक्षा दी थी–'युद्धसिद्धिर्हि चञ्चला' (५.४६.१७)। अपने बलाबल का निर्णय करके समय के अनुसार सन्धि या युद्ध करना ही राजनीति है (६.३५.८-९)।

**युद्ध-मन्त्रणा**–युद्ध किसी भी कारण से प्रारम्भ हुआ हो या होने जा रहा हो, युद्ध के पूर्व तथा युद्ध के मध्य में भी मन्त्रणा करके गहन विचार-विमर्श किया जाता था। इस मन्त्रणा के फलस्वरूप स्वपक्ष एवं परपक्ष के बलाबल का भी उचित अनुमान हो जाता था और युद्ध के समय किए जाने वाले कार्यों का भी निर्धारण होता था। रामायण में ऐसी अनेक मन्त्रणाओं का उल्लेख हुआ है। समुद्रतट पर सारी वानरसेना को ठहरने की आज्ञा देकर राम ने समुद्रलंघन के उपाय पर विचार करने के लिए मन्त्रणा को उपयुक्त माना था– "सम्प्राप्तो मन्त्रकालो नः सागरस्येह लंघने"–(६.४.१०१)। हनुमान् के लंकादहन से उद्विग्न रावण ने राम के साथ युद्ध को अनिवार्य मानते हुए विभिन्न राक्षसों से मन्त्रणा की थी, जिससे नगर व सेना का हित सम्पादन हो सके (६.६.४, १८)। पुनः रावण ने अपने सभा-भवन में मन्त्रियों, अमात्यों, पराक्रमी राक्षसों आदि को एकत्रित करके मन्त्रणा की और युद्ध सम्बन्धी विभिन्न सुरक्षा-निर्देश दिए (६.११; ६.१२)। सुवेल पर्वत पर राम का आगमन अपने गुप्तचरों से जानकर रावण ने पुनः युद्धमन्त्रणा की थी।[1]

रामायण में स्थल-स्थल पर प्राप्त होती इन सूचनाओं से तत्कालीन संस्कृति में युद्धमन्त्रणा की महत्ता पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।

**सेना**–देश का सर्वोच्च शासनाधिकारी राजा होता था। आन्तरिक तथा बाह्य सुरक्षा की दृष्टि से राजा का सैन्य विभाग बहुत महत्त्वपूर्ण था। रामायणकालीन संस्कृति में सैन्य विभाग राजा के ही अधीन था और वह विशिष्ट मन्त्री की सहायता से उसकी देख-रेख किया करता था। युद्ध के समय तो युद्ध परिषद् ही कार्यरत हो जाती थी। रामायण में तीन विभिन्न सेनाओं का वर्णन आया है–आर्यसेना या मानवसेना, वानरसेना तथा राक्षससेना। लंका में तो वानरसेना तथा राक्षससेना में युद्ध हुआ था। किन्तु दशरथ के राज्य-शासन तथा चित्रकूट में राम-भरत-वार्तालाप-प्रसंग में आर्यसेना का पर्याप्त वर्णन आया है।

**आर्यसेना**–दशरथ की सेना पराक्रमी एवं महारथी भटों से परिपूर्ण थी (१.५.२०-२२)। सेना के चार भाग होते थे–रथारोही, अश्वारोही, गजारोही तथा पदाति। इसीलिए इसे चतुरङ्गबल (१.६६.२४), चतुरङ्गिणी सेना (२.८३.३-४) तथा चतुर्विधबला चमू (२.३६.२) कहा जाता था। जब राजकुमार भरत राम को वापस अयोध्या लाने के लिए चित्रकूट गए, उस समय उनकी सेना में १००० हाथी, ६०,००० रथ, १,००००० अश्व तथा असंख्य पदाति थे (२.८३.३-५) सेना के इन चार भागों के अतिरिक्त चार और

---

१. ६.३१.३

श्रेणियों की सेनाओं का उल्लेख रामायण में प्राप्त होता है। विभीषण जब राम के पास शरण लेने गए, उस समय सुग्रीव ने इन चार प्रकार की सेनाओं का कथन किया है[1]–

१. मित्रबल–सहायक राजाओं या सुहृदों की सेना
२. आटवि बल–वन में रहने वालों की सेना
३. मौल भृत्यबल–वेतन देकर रखे गए सैनिकों की सेना
४. द्विषद्बल–ऐसे सैनिक जो शत्रु पक्ष छोड़कर आकर मिल गए हों।

युद्ध के समय प्रथम तीन प्रकार की सेनाएँ तो संग्राह्य हैं किन्तु द्विषद्बल का संग्रह कदापि नहीं करना चाहिए। शत्रुपक्ष छोड़कर आए हुए सैनिकों के पुनः शत्रु से मिल जाने की सम्भावना बनी रहती है।

सैनिकों को समय पर वेतन दे दिया जाना चाहिए था (२.१००.३२) अन्यथा सैनिक क्रुद्ध हो जाते थे (२.१००.३३)। समय-समय पर सैनिकों को प्रेमपूर्ण वचनों तथा दान-मान से पुरस्कृत करते रहना भी आवश्यक था (७.६४.५); नहीं तो युद्ध के अवसर पर सैनिक ऐसे गुणहीन राजा को छोड़कर चले जाते थे (६.१२२.६)। इसीलिए लंकायुद्ध की समाप्ति पर राम ने विभीषण से कहा था कि युद्ध में वीरता दिखाने वाले वानरों का रत्नों और धन आदि से सम्मान करो –

**कृतप्रयत्नकर्माणः सर्व एव वनौकसः।**
**रत्नैरर्थैश्च विविधैः सम्पूज्यन्तां विभीषण।।** ६.१२२.४.

**वानरसेना**–रामायण का सम्पूर्ण किष्किन्धाकाण्ड वानरसेना के विविध वर्णनों से परिपूर्ण है। सुग्रीव को चेतावनी देने के लिए गए हुए क्रुद्ध लक्ष्मण ने जब किष्किन्धा नगरी में प्रवेश किया तो वह वानरसेना से व्याप्त होने के कारण दूसरों के लिए अत्यन्त दुर्गम थी (४.३१.१६)। सुग्रीव की सेना कहलाती तो वानरसेना थी किन्तु उसमें ऋक्ष (रीछ), वनांगूल (लंगूर) और वानर थे (४.३८.२८)। यह सारी सेना किष्किन्धा मात्र में निवास नहीं करती थी; वरन् दूर-दूर के पर्वतों, दुर्गम वनों और समुद्र तटों आदि पर रहा करती थी, (४.३७.२-१०) और समय पड़ने पर राजा की आज्ञा पाकर किष्किन्धा में एकत्रित हो जाती थी (४.३७.१३)। राम और लक्ष्मण के कोप से भयभीत सुग्रीव ने पन्द्रह दिनों किंवा दस दिनों में अपनी समस्त सेना और यूथपालों को बुलाने के आदेश दिए थे (४.२६.२६-३०; ४.३५.१६)। साथ ही यह भी चेतावनी दी थी कि निर्धारित समय-सीमा में किष्किन्धा न पहुँचने वाले वानरों को प्राणदण्ड दिया जाएगा (४.२६.३२; ४.३७.१२)। हनुमान् द्वारा सीता का समाचार पाकर किष्किन्धा में एकत्रित वह समस्त वानर सेना अत्यन्त त्वरित गति से समुद्र के दक्षिणी तट पर पहुँच गई थी। राम की सहायता के लिए युद्धोन्मुख वानरसेना ने तीन भागों (रीछ, वानर, लंगूर) में विभक्त होकर समुद्रतट पर पड़ाव डाला था–

---

१. ६.१७.२४

**सा वानराणां ध्वजिनी सुग्रीवेणाभिपालिता।**
**त्रिधा निविष्टा महती रामस्यार्थपराभवत्।। ६.४.१०७.**

रावण के पूछने पर दूत सारण तथा गुप्तचरों ने वानरसेना और यूथपतियों का जो परिचय दिया था (६.२६-२८; ६.३०) उससे वानरसेना के बल, बुद्धि और पराक्रम का भली-भाँति अनुमान लगाया जा सकता है।

**राक्षससेना**-वाल्मीकि रामायण के प्रथम तीन काण्डों में दो-दो, चार-चार राक्षसों के हिंस्र कर्मों की चर्चा यदि छोड़ दें, तो राक्षससेना का प्रथम सुव्यवस्थित वर्णन अरण्यकाण्ड में है। रावण की आज्ञा से सेनापति खर अपने चौदह हजार राक्षसों की सेना के साथ जनस्थान में रहता था (३.३६.२-५)। यह सारी सेना खर के मनोनुकूल आचरण करती थी, भयंकर वेगशाली थी तथा युद्ध में कभी पीछे नहीं हटती थी।[1] राम ने युद्ध में इस सम्पूर्ण सेना तथा सेनापतियों का संहार करके दण्डक वन को निर्भय कर दिया (३.३६.६ १/२.६ १/२)।

राक्षससेना का विवरण एवं कार्य पुनः रामायण के सुन्दरकाण्ड में उपलब्ध होता है। अशोकवाटिका विध्वस्त करने वाले हनुमान् को पकड़ने के लिए रावण ने किंकरों की सेना भेजी, अनेक मन्त्रि-पुत्र भेजे, दुर्धर्ष सेनापति भेजे, किन्तु हनुमान् ने युद्ध में उन सबको नष्ट कर दिया था (५.४८.७-६)। युद्धकाण्ड में राक्षससेना एवं सेनापतियों के कार्यों तथा पराक्रम का विस्तृत चित्रण है। लंका में रावण की विशाल सेना थी जिसके अनेक सेनापति थे। यह सारी सेना रावण की वंशानुवर्तिनी थी। लंका के मध्यभाग की छावनी (स्कन्ध) में करोड़ों राक्षसों की सेना थी (६.३.२८)। लंका के मुख्य परकोटे पर चारों दिशाओं में जो चार द्वार थे, उनमें प्रत्येक द्वार पर सहस्त्रों, लक्षों सैनिक भट अस्त्र-शस्त्र से युक्त होकर रहते थे (६.३.२४-२७)। रावण की सेना में दस हजार हाथी, दस हजार रथ, बीस हजार घोड़े और करोड़ से अधिक पराक्रमी एवं वीर पैदल राक्षस थे (६.३७.१६)। इनमें से प्रत्येक राक्षस के पास युद्ध के लिए दस-दस लाख का परिवार था (६.३७.१८)।

**व्यूह-रचना**-रामायणकालीन युद्ध-व्यवस्था में सेनाओं के नियमतः विभाजन और निवेश का भी स्थान-स्थान पर वर्णन है। युद्ध से पूर्व शत्रु की विभिन्न सूचनाओं को तो गुप्तरूप में एकत्रित कर ही लिया जाता था (६.३), साथ ही अपनी सेना में व्यूह रच कर उसे अभेद्य बनाना भी सेनापति का प्रथम कर्तव्य था (६.४१.११)। सुग्रीव ने राम से कहा था कि समुद्रतट पर सेना सहित आ जाने पर आपको मन्त्रणा, सेनाओं की व्यूह-रचना, नीति-प्रयोग और गुप्तचरों की नियुक्ति में सावधान रहना चाहिए-

**मन्त्रे व्यूहे नये चारे युक्तो भवितुमर्हसि। ६.१७.२०**

---

१. ३.२२.८

सेना सहित समुद्र के पार पहुँच जाने पर राम ने युद्ध के शास्त्रीय नियमानुसार सेना का विभाग किया था और युद्ध से पूर्व पुरुष-व्यूह की रचना की थी (६.२४.१३-१६)। इन्द्रजित् के वध के सम्बन्ध में मन्त्रणा करते हुए विभीषण ने राम को सूचना दी थी कि सारी सेनाएँ यथास्थान निवेशित कर दी गई हैं (६.८५.५-६)। राक्षस प्रहस्त जब युद्ध करने के लिए लंका से बाहर निकला, तो उसकी सारी सेना व्यूह-रचना सम्पन्न थी (६.५७.२१)।

उपर्युक्त उदाहरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि तत्कालीन युद्ध-व्यवस्था में व्यूह-रचना अनिवार्य अंग थी। कुशल सेनापति अपनी सेनाओं को व्यूहबद्ध करके शत्रुपक्ष का अधिक संहार करता था और अपनी सेनाओं को सुरक्षित रखता था या कम से कम हानि होने देता था। व्यूह-रचना शास्त्रोक्त विधि से होती थी और व्यूह भी अनेक प्रकार के थे।

**सुरक्षा के प्रबन्ध**–युद्ध के समय तो राष्ट्र अथवा नगर की सुरक्षा के विशिष्ट उपाय किए ही जाते हैं किन्तु रामायणकालीन समय में सामान्यतः ही अपने-अपने राज्यों को सुरक्षित रखा जाता था। नगरों और दुर्गों को ऊँचे प्राकारों से घेरा जाता था तथा प्राकार के बाहरी ओर गहरी खाई खोद कर पानी भर दिया जाता था (१.५.१३)। प्राकार से आवेष्टित एवं परिखा से सम्पन्न अयोध्या नगरी सैकड़ों शतघ्नियों से सुरक्षित थी (१.५.११)। अयोध्या के कपाट दृढ़ अर्गलायुक्त थे (१.६.२८), तथा वह सब प्रकार से सुरक्षित थी।

इसी प्रकार वानरराज सुग्रीव की किष्किन्धा भी सुरक्षित की गई थी। लक्ष्मण जब सुग्रीव से मिलने किष्किन्धा पहुँचे तो प्राकार एवं परिखा में छिपे हुए वानर निकल कर लक्ष्मण के सम्मुख आकर खड़े हो गए थे (४.३१.२७)।

रामायण में लंका नगरी की सुरक्षा का विस्तृत वर्णन किया गया है। वस्तुतः तो लंका प्रकृति से ही सुरक्षित थी। उसके चारों ओर समुद्र, वन, पर्वत आदि तो थे ही, मनुष्यकृत खाई तथा परकोटे भी थे। अतः लंका पर आक्रमण करना सरल नहीं था –

**लंका पुनर्निरालम्बा देवदुर्गा भयावहा।**
**नादेयं पार्वतं वान्यं कृत्रिमं च चतुर्विधम्।। ६.३.२०.**

हनुमान् ने सुरक्षा के सभी साधनों से सम्पन्न लंका नगरी के सम्बन्ध में राम को सम्पूर्ण सूचनाएँ दी थीं। तदनुसार उस पुरी के दृढ़ कपाटों और विस्तृत अर्गलाओं वाले चार विपुल द्वार थे। उन द्वारों पर लगे हुए विशाल यन्त्र तीर तथा पत्थर बरसा कर शत्रुसेना को आगे बढ़ने से रोक देते थे। लोहे की सैकड़ों शतघ्नियाँ द्वारों के समीप रखी रहती थीं। चारों ओर ऊँचा रत्नजटित सुवर्ण का परकोटा था, जिस परकोटे के चारों ओर ग्राहों और मत्स्यों से युक्त शीतल जल वाली अगाध खाईयाँ थीं। चारों द्वारों के सामने खाईयों पर

विशाल चार संक्रम (लकड़ी के पुल) बने हुए थे। वे संक्रम यन्त्रपरिचालित थे तथा शत्रुसेना आ जाने पर यन्त्रों के द्वारा उन संक्रमों को खाईयों में गिरा दिया जाता था जिससे शत्रु सेना भी खाईयों में गिर जाती थी। लंका में पहुँचने के लिए नाव का भी कोई मार्ग नहीं था (६.३.७.१६, २१)। ऐसी सुरक्षित लंका को युद्ध के समय रावण ने चतुरङ्गिणी सेना और दुर्जय वीरों की नियुक्ति से और सुरक्षित कर दिया था (६.१२.२; ६.३६.१६-२१)।

**युद्धकालीन नैतिकता**–तत्कालीन संस्कृति में युद्ध के समय की नैतिकता एवं सैनिक मर्यादा का भी पर्याप्त उल्लेख वाल्मीकि रामायण में है। युद्ध का सामान्य अर्थ है संहार; किन्तु युद्ध न करने वाले, (भय से) छिपे हुए, हाथ जोड़े हुए, शरण में आए हुए, युद्ध से भागते हुए तथा मत्त (पागल) को युद्ध में मारने का निषेध था–

**अयुध्यमानं प्रच्छन्नं प्रांजलिं शरणागतम्।**
**पलायमानं मत्तं वा न हन्तुं त्वमिहार्हसि।। ६.८०.३६.**

युद्ध से विरत मन वाले तथा भयभीत होकर भागने वाले व्यक्ति को युद्ध में पीछे से मार डालना पुरातन क्षात्रधर्म के विपरीत था (७.८.३) तथा ऐसा पापाचरण करने वाले व्यक्ति को स्वर्ग नहीं मिलता था (७.८.४)। मदिरापान से मदमत्त अथवा स्त्री से क्रीड़ाविलास में तत्पर व्यक्ति से युद्ध करना अशोभनीय था (७.३२.२८-२६)। एक व्यक्ति के अपराध के लिए सबका संहार कर देना अनुचित माना जाता था। मेघनाद के पराक्रम तथा वानरसेना के नाश से सन्तप्त लक्ष्मण ने जब समस्त राक्षसों के संहार के लिए ब्रह्मास्त्र का प्रयोग करना चाहा, तब राम ने लक्ष्मण को युद्ध की इसी नैतिकता का उपदेश दिया था–"नैकस्य हेतो रक्षांसि पृथिव्यां हन्तुमर्हसि"। [६.८०.३८]। यदि शत्रु किसी अन्य व्यक्ति से युद्धरत हो, तो उस पर प्रहार करना निन्दनीय था। रावण जब नील वानर के साथ लड़ रहा था, तब हनुमान् ने इसी औचित्य के कारण रावण पर वार नहीं किया था।[1] युद्ध करते-करते थके हुए व्यक्ति पर प्रहार करना बन्द कर दिया जाता था। रावण जब भयंकर युद्ध करते-करते परिश्रान्त दिखने लगा, तो राम ने उस पर शरप्रहार करना बन्द कर दिया–

**तस्मात् परिश्रान्त इति व्यवस्य न त्वां शरैर्मृत्युवशं नयामि। ६.५६.१४२.**

युद्धकालीन नैतिकता के अनुपालन के विरोध में भी रामायण में दो-चार उदाहरण प्राप्त हैं यथा सुग्रीव से युद्धरत वाली पर राम द्वारा शरप्रहार; निकुम्भिला यज्ञागार में यज्ञदीक्षित मेघनाद पर लक्ष्मण की बाणवर्षा; अस्त्ररहित लवणासुर पर शत्रुघ्न का आक्रमण आदि। किन्तु ये सारे उदाहरण अपवाद मात्र समझे जाने चाहिएँ।

**आयुध**–रामायणकालीन युद्धों में अस्त्रों, शस्त्रों और दिव्यास्त्रों का अद्‌भुत प्रयोग

---

१. ५.५६.७४

किया जाता था। आर्य सैनिक तथा राक्षस सैनिक तो विविध शस्त्रास्त्रों से युद्ध करते थे, किन्तु वानरों के पास कोई अस्त्र नहीं था। उनके नख और दाँत ही आयुध का काम देते थे; (४.३१.२४; ५.६१.२२-२४) और बड़ी-बड़ी प्रस्तर शिलाएँ या वृक्षों को फेंक-फेंक कर वे शत्रु का वध करते थे (४.३१.१८; ६.४३; ६.५२.२७.३० आदि)। तमाचे, थप्पड़, घूँसे (४.११; ४.१३; ५.४७.३१, ३५; ६.५२.१७; ६.५३.२४) आदि से वे शत्रु का संहार कर देते थे। हनुमान् ने तलप्रहारों (थप्पड़ों की चोट) से अक्षकुमार के उत्तम और विशाल आठ घोड़ों को मृत्युलोक पहुँचा दिया था (५.४७.३१)। सम्पूर्ण लंकायुद्ध में वानरों का निजी कोई भी आयुध नहीं था। यदा-कदा राक्षसों द्वारा प्रयुक्त परिघ, शूल, गदा आदि को पकड़ कर वापस राक्षसों पर ही बलपूर्वक दे मारते थे (६.६६.५८)।

उत्तरकाण्ड में एक स्थल पर आया है कि वानररूपधारी नन्दी को देखकर मदोन्मत्त रावण ने उनका उपहास करते हुए अट्टाहास किया था। तब नन्दी ने रावण को शाप दिया था- "मेरे ही सदृश पराक्रम एवं रूप सम्पन्न वानरों से तुम्हारे कुल का नाश होगा और नख एवं दाँत ही उन वानरों के आयुध होंगे" -

**.... उत्पत्स्यन्ति वधार्थं हि कुलस्य तव वानराः।।**
**नखदन्ष्ट्रायुधाः क्रूर मनःसम्पातरंहसः।**
**युद्धोन्मत्ता बलोद्रिक्ताः शैला इव विसर्पिणः।। ७.१६.१७-१८.**

आर्यों एवं राक्षसों में सर्वाधिक प्रचलित अस्त्र धनुष-बाण था। युद्ध के विविध प्रसंगों में भिन्न-भिन्न प्रकार के बाणों के अनेक नाम प्राप्त होते हैं। बाण का निर्माण लोहे से होता था (३.४४.२०)। स्वर्ण तथा रत्नों से उन्हें सुसज्जित किया जाता था (६.६७.१५६)। बाणों में स्वर्णनिर्मित अथवा सादे पंख लगाए जाते थे (३.३१.१८; ३.४५.१४; ६.६७.११६ आदि)। बाण एक-एक करके अथवा समूह में भी छोड़े जा सकते थे।

शूल, परिघ, शक्ति, तोमर, प्रास, दण्ड आदि भाले के सदृश अस्त्र थे, जिनका युद्ध में बहुतायत से प्रयोग होता था। इनके अतिरिक्त गदा, खंग, पट्टिश आदि आयुध थे। राक्षसगण आयुधों की भाँति पत्थरों और वृक्षों से भी युद्ध करते थे (३.२५.२७, ४४,४५; ६.६७.६६)। कुम्भकर्ण ने मुष्टिप्रहार से तथा मुख से खाकर भी वानरों का संहार किया था (६.६७)। राक्षसगण युद्ध के समय माया का आश्रय भी लेते थे (६.४४.३४.३६)। इन्द्रजित् अन्तर्धान होकर युद्ध करने में परम प्रवीण था।

तत्कालीन युद्धों में अनेक दिव्यास्त्रों के प्रयोग के भी प्रसंग आए हैं। राम, लक्ष्मण, रावण, मेघनाद आदि वीर दिव्यास्त्रसम्पन्न थे। दिव्यास्त्र का निर्माण कोई मनुष्य नहीं कर सकता था। यह वस्तुतः मन्त्रज्ञान था। प्रायः सभी दिव्यास्त्रों के नाम विभिन्न देवताओं के नामों पर हैं यथा- ब्रह्मास्त्र, विष्णुचक्र, ऐन्द्रास्त्र, आग्नेयास्त्र, सूर्यास्त्र, रौद्रास्त्र, याम्यास्त्र आदि। राम को विश्वामित्र ने अनेक दिव्यास्त्र दिए थे (१.२७)। मन्त्रजापपूर्वक विश्वामित्र

ने वह समस्त ज्ञान राम को दे दिया था और राम ने एकाग्रतापूर्वक उसको ग्रहण कर लिया था। रावण एवं मेघनाद को तपस्या के द्वारा अनेक दिव्यास्त्र मिले थे। एक जन के द्वारा प्रयुक्त दिव्यास्त्र दूसरे के दिव्यास्त्र से ही शान्त होता था। एक युद्ध में एक दिव्यास्त्र एक ही बार प्रयोग किया जा सकता था; उसी युद्ध में उसका पुनः प्रयोग सम्भव नहीं था। अशोकवाटिका में मेघनाद ने हनुमान् को ब्रह्मास्त्र से बाँधा था किन्तु राक्षसों के द्वारा सुतली, वल्क आदि से हनुमान् को बाँधने पर ब्रह्मास्त्र शान्त हो गया, क्योंकि वह अस्त्र अन्य किसी बन्धन को सहन नहीं करता। तब चिन्तित मेघनाद ने यही विचार किया था–

> अहो महत् कर्म कृतं निरर्थं न राक्षसैर्मन्त्रगतिर्विमृष्टा।
> पुनश्च नास्त्रे विहतेऽस्त्रमन्यत् प्रवर्तते संशयिताः स्म सर्वे।। ५.६१.५०.

दिव्यास्त्रों का प्रयोग तभी किया जाता था, जब शत्रु के पराक्रम के सम्मुख अन्य सारे आयुध व्यर्थ हो जाएँ। रावण, कुम्भकर्ण, मेघनाद आदि के प्रति जब अन्य सभी शस्त्रास्त्र व्यर्थ सिद्ध हुए, तब दिव्यास्त्रों से ही उनका वध सम्भव हो सका था।

आयुधयुद्ध के अतिरिक्त मल्लयुद्ध भी तत्कालीन युद्ध प्रणाली में प्रचलित था। सुग्रीव एवं वाली का युद्ध मल्लयुद्ध ही था। युद्धकाण्ड में रावण एवं सुग्रीव में हुए मल्लयुद्ध (६.४०.१३-२६) से इसके दाँवपेंचों पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।

# जैन परम्परा में रामायण-कथा

भारतीय संस्कृति के इतिहास में रामकथा या रामायणकथा के महत्त्व का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि भारत में पनपी तीनों धार्मिक परम्पराओं-ब्राह्मण (सनातन), जैन तथा बौद्ध में इस कथा का उल्लेख है। बौद्धपरम्परा में रामकथा विशेष विस्तार से नहीं मिलती, जहाँ केवल 'दशरथ जातक' (सं.४६१) में मात्र तेरह गाथाओं में रामवनगमन का प्रसंग है। इस जातक के अनुसार वाराणसी (न कि अयोध्या) के राजा दशरथ की बड़ी रानी से दो पुत्र राम पंडित और लक्ष्मणकुमार तथा एक पुत्री सीतादेवी उत्पन्न हुए थे और छोटी रानी से भरतकुमार। जातक में रानियों के नाम नहीं हैं। छोटी रानी भरतकुमार को राजा बनाने का षड्यन्त्र रचती है। इससे डरकर दशरथ राम, लक्ष्मण तथा सीता को समीपवर्ती राज्य या वनवास में जाने की सलाह देते हैं और वहाँ बारह वर्ष तक रहने को कहते हैं। राम, लक्ष्मण और सीता हिमवंत प्रदेश में चले जाते हैं। नौ वर्ष बाद लक्ष्मण और सीता वाराणसी लौट आते हैं और राम भी बारह वर्ष बाद आकर सीता से विवाह कर दशरथ के बाद सिंहासनारूढ़ होते हैं। यहाँ रामकथा का परवर्ती रूप (रावण द्वारा सीताहरण, राम-रावण-युद्ध) का कोई हवाला नहीं है और राम के चरित्र के पूर्वार्ध की कथा को भी भ्रष्ट विकृत रूप दे दिया गया है।

भारत में इस तरह भाई-बहिन के विवाह की प्रथा कतई नहीं रही है। विश्व-संस्कृति के इतिहास में भी यह प्रथा केवल प्राचीन मिस्र के राज-परिवारों में प्रचलित थी। अतः जान पड़ता है, बौद्धों ने जानबूझ सनातन ब्राह्मण-परम्परा की कथा को बिगाड़ दिया है। इसके अतिरिक्त और कहीं भी बौद्ध साहित्य में रामकथा का हवाला नहीं मिलता। दो जातकों (सं.५२३ तथा ५२६) में इसिसृंग (ऋष्यशृंग) की कथा अवश्य मिलती है और श्री अमल सरकार ने 'वेस्संतर जातक' (सं. ५१६) की कथा को भी रावण द्वारा सीता के हरण की कथा से मेल खाता घोषित किया है, जहाँ एक राक्षस, पविव्रता पत्नी संबुला को डरा-धमकाकर अपने पति को छोड़ने को विवश करता है। यहीं वेस्संतर के प्रति उसकी पत्नी मद्दी का वैसा ही अनुराग चित्रित है, जैसा सीता का राम के प्रति। बौद्ध जातकों के इन प्रसंगों में श्री सरकार ने रामायण-कथा के प्रसंगों का मूल स्रोत माना है, किन्तु प्रमाणाभाव में श्री सरकार का यह मत भ्रमविलसित है। वस्तुतः बौद्धों के यहाँ वाल्मीकि की राम-कथा की जानकारी होने पर भी उसकी उपेक्षा तथा उसे विकृत करने की प्रवृत्ति ही मिलती है।

जैन परंपरा ने वाल्मीकि की राम-कथा की सर्वथा उपेक्षा नहीं की है। यह अवश्य है कि रामकथा के ब्राह्मण स्वरूप को जैन रामकथाकारों ने एक ओर तो जैन धार्मिकता के रंग में रंग डाला है, दूसरी ओर इसके वानर तथा राक्षस चरित्रों को अमानवीय न मानकर मानवीय रूप में चित्रित किया है। कथा-प्रसंगो में भी जैन पुराणों और चरित-काव्यों

के लेखकों ने कई परिवर्तन किये हैं। इस संबंध में सर्वप्रथम उपलब्ध रामकाव्य विमलसूरि के 'पउमचरिय' के संबंध में विंटरनित्स का यह मत द्रष्टव्य है–"जहाँ रामायण के पात्र ब्राह्मण वातावरण में विचरते हैं, वहाँ पउमचरिय में सर्वत्र जैन धर्म का महत्त्व है। इसके राजा प्रायः साधुचरित्र है, जो वृद्धावसथा में संसार से विरक्त हो जैन मुनि बन जाते हैं। इन जैन पात्रों के अतीत भावों की कथा विस्तार से इन प्रबन्धकाव्यों में वर्णित की गई है।"[1] कहना न होगा, सभी जैन रामकाव्यों में रावण तक जिन-भक्त है और राम भी अंत में बीसवें तीर्थंकर सुव्रत से जैन धर्म की दीक्षा लेकर मुनिव्रत धारण करते चित्रित किये गये हैं। वाल्मीकि वाली रामकथा की ब्राह्मण-परंपरा से जैन राम-कथा की परंपरा में जो प्रमुख भेद है, उसके प्रमुख बिन्दु निम्नांकित हैः–

(१) जैन परम्परा में मूलतः रामकथा के तीन रूप मिलते हैं। ये तीनों वाल्मीकि वाली रामकथा से कहीं-कहीं भेद दर्शाते हैं। जैन रामकथा का प्राचीनतम रूप विमलसूरि के प्राकृत काव्य 'पउमचरिय' में मिलता है। अन्य दो रूप क्रमशः संघदास की 'वासुदेवहिण्डी' (प्राकृतकथा) में तथा गुणभद्र के संस्कृत 'उत्तरपुराण' में मिलते हैं। चौथी परम्परा हरिषेण के संस्कृत 'बृहत्कथाकोश' में मिलती है, जो वाल्मीकि की कथा से काफी मिलती-जुलती है।

(२) वाल्मीकि की रामकथा को 'अलीक' (अलिय) बताते हुए विमलदेवसूरि ने सर्वप्रथम कथा को परिवर्तित रूप में प्रस्तुत किया है। आगे भी जैन कवियों ने इसी परिवर्तित रूप को लिया है।

(३) रामायण में वाल्मीकि ने वानरों और राक्षसों को मानवेतर रूप में चित्रित किया है। जैन परम्परा इसे अतिशयोक्तिपूर्ण तथा अविश्वसनीय मानती है। यहाँ वानर विद्याधर जाति के मानव हैं, जिनका ध्वज-चिह्न 'वानर' है[2]। राक्षस भी विद्याधर जाति के ही हैं और वे 'रक्षा करने के कारण' 'राक्षस' कहलाते थे।[3] वे मांसाहारी नहीं थे। रावण जिन-भक्त था।

(४) जैन राम-कथा में राम वाल्मीकि रामायण के उत्तरकाण्ड की तरह अतिमानवीय दैवी व्यक्तित्व (विष्णु के अवतार) नहीं हैं और अंत में वे जैन धर्म में दीक्षित चित्रित किये गये हैं।

(५) जैन रामकथा की एक परम्परा में दशरथ की चार रानियाँ हैं, प्रत्येक के एक-एक पुत्र है, अन्य परंपरा में भरत और शत्रुघ्न दोनों कैकेयी के पुत्र हैं, लक्ष्मण सुमित्रा के और (राम) अपराजिता के, जो वाल्मीकि के यहाँ कौसल्या है।

---

1. **History of Indian Literature** Vol II p 473
२. वाणरचिंधेण इमे, छत्ताइनिवेसियाकई जेणं।। विज्जाहरा जणेण वुच्चंति हुवाणरा तेणं।। **प.च.** ६.८६।
३. प.च. ५.२५७

(६) वाल्मीकि के यहाँ सीता 'अयोनिजा' है, किन्तु विमलसूरि वाली जैन परम्परा में यह विदेहजनक की पत्नी के गर्भ से उत्पन्न है।
एक अन्य जैन परम्परा सीता को रावण की पत्नी मन्दोदरी के गर्भ से उत्पन्न बताती है, जिसे ज्योतिषियों के कहने से अनिष्ट की आशंका से जन्म के समय ही रावण ने दूर जंगल में छोड़ दिया था और उसे जनक ने पालिता पुत्री बना लिया था।

(७) इस परम्परा की कथा में ब्राह्मणधर्म के समस्त परिवेश को रामकथा से निकाल दिया है। फलतः विश्वामित्र का प्रसंग, अहल्योद्धार आदि नहीं मिलते। यहाँ राम-लक्ष्मण विश्वामित्र के साथ जनकपुरी नहीं जाते, अपितु जनक के सहायता मांगने पर म्लेच्छों के विरुद्ध युद्ध करने वहाँ जाते हैं। युद्ध जीतने पर जनक राम से सीता का विवाह कर देते हैं। साथ ही ब्राह्मणधर्म के उपाख्यानों को हटाकर ऐसे उपाख्यान जोड़ दिये हैं, जो जैन धर्म की महत्ता घोषित करते हैं। स्थान-स्थान पर जैन मुनियों और श्रावकों के धर्म पर उपदेश जोड़े गये हैं। प्रायः पात्रों को जिन-मूर्तियों की अर्चना करते दर्शाया गया है और अंत में कई पात्र जैन धर्म में दीक्षित हो जैन मुनि बनते चित्रित किये गये हैं।

(८) यहाँ राम-रावण-युद्ध में रावण का वध राम न कर लक्ष्मण करते हैं और राम को आठवाँ बलदेव तथा लक्ष्मण को आठवाँ वासुदेव माना गया हैं, जो क्रमशः नौ बलदेवों में से तथा नौ वासुदेवों में से एक हैं, जिनका जन्म बीसवें तीर्थंकर सुव्रत के समय हुआ था। इस तीर्थंकर का प्रतिवासुदेव रावण था। इस युद्ध में कुम्भकर्ण, इन्द्रजित् और मेघनाद (रावण का इन्द्रजित् से भिन्न अन्य पुत्र) मारे नहीं जाते, बन्दी बनाये जाते, हैं, जिन्हें युद्ध के बाद छोड़ दिया जाता है।

(९) सीता की अग्नि-परीक्षा जैन परम्परा के अनुसार लंका में नहीं होती, अपितु साकेत में आने के बाद लोकापवाद से सीता-परित्याग के अनन्तर लव-कुश जन्म के बाद राम के सीता के पुनः स्वीकार करने के समय साकेत में होती है।

(१०) इस परम्परा के अनुसार लक्ष्मण निधन के पश्चात् नरक में जाते हैं और राम जिन-धर्म में दीक्षित हो मुनिव्रत धारण कर १७००० वर्ष जीवित रहने के बाद कैवल्य-ज्ञान प्राप्त करते हैं। इनके अतिरिक्त और भी कई छोटे-मोटे भेद हैं। जैन रामकथा के विभीषण तथा हनुमान् चिरंजीवी नहीं हैं, हनुमान् आजन्म कुमार नहीं है, और रावण दससिर तथा बीस भुजाओं वाला नहीं है, अपितु सामान्य मानव की भाँति एक सिर और दो हाथ वाला है। रावण की माँ ने उसे एक ऐसा नौ मणियों का हार पहनने को दिया था, जिसकी प्रत्येक मणि में उसका मुख प्रतिबिंबित होता

था, फलतः वह 'दशमुख' कहलाता था[1] यहाँ लव-कुश के नाम क्रमशः लवण तथा अंकुश मिलते हैं।

वाल्मीकि की रामकथा से जैन रामकथा में यह भेद भारत में प्रचलित रामकथा की दो परम्पराओं का संकेत करता है, जिनमें वाल्मीकि के यहाँ रावण जैसे पात्र तामसी प्रवृत्ति वाले, किन्तु जैन परम्परा में सात्त्विक प्रवृत्ति वाले चित्रित मिलते हैं। इस समस्या के विषय में राम साहब डी.सी. सेन का मत है कि दक्षिण में रावण से संवद्ध कथा का स्वतन्त्र रूप प्रचलित था और रामायण ने इसे अपनाया है। यह कथा-परंपरा उत्तरी भारत वाली राम-कथा से भिन्नता लिये है। इन दो कथा-परंपराओं में संरचना की दृष्टि से भी यह भेद है कि जहाँ उत्तरी परम्परा में कथा राम के विवरण से आरंभ होती है, और रावण तथा वानरों की कथा बाद में आती है, वहाँ दक्षिणी परम्पराओं में कथा रावण तथा वानरों (विद्याधरों) के विस्तृत वर्णन से आरंभ होती है।[2]

डा. कुलकर्णी ने रावण के चरित्र तथा वानरों और राक्षसों के मात्र विस्तृत विवरण के आधार पर दक्षिणी राम-कथा के स्वतन्त्र रूप को स्वीकर नहीं किया है। उनके मत से रामकथा के जैन स्वरूप में वाल्मीकि की रामकथा से यह भेद प्रयोजन भेद (भिन्न धार्मिक परम्परा के प्रचार के उद्देश्य) के कारण हैं। मात्र इस भेद के कारण रामायण की स्वतन्त्र कथा (दक्षिणी कथा) का असितत्व मानने को कोई स्वतन्त्र प्रमाण जब तक प्रस्तुत नहीं किया जाता, तब तक यह मत मान्य नहीं हो सकता[3]।

हम जैन राम-कथा के चार स्वरूपों का संकेत कर चुके हैं। इनमें भी स्पष्टतः दो स्वरूप प्रमुख हैं। प्रथम स्वरूप विमलसूरि के 'पउमचरिय' की रामकथा में मिलता है, दूसरा गुणभद्र की 'उत्तरपुराण' वाली रामकथा में। इस भेद का कारण श्वेताम्बर तथा दिगम्बर सम्प्रदायों की राम-कथा में भिन्नता माना गया है। तो क्या जैन पुराण-चरित काव्यों में राम-कथा में यह श्वेताम्बर-दिगम्बर भेद स्पष्ट है किन्तु वस्तुस्थिति यह नहीं है। गुणभद्र से पूर्व दिगंबर सम्प्रदाय के रविषेण ने संस्कृत 'पद्मपुराण' में विमलसूरि के 'पउमचरिय' की ही रामकथा को लिया है, पर गुणभद्र ने रविषेण का अनुगमन न कर अन्य परम्परा में प्रचलित रामकथा कही है। ऐसा जान पड़ता है दिगम्बरों के एक संघ के आचार्यों के यहाँ रामकथा का भिन्न रूप प्रचलित था जिसे गुणभद्र ने अपनाया है। डा. कुलकर्णी के अनुसार गुणभद्र ने बताया है कि उससे पहले कवि परमेष्ठी या परमेश्वर ने त्रिषष्टिशलाकापुरुषों के चरित्र को एक गद्यकथा में वर्णित किया था। उसी का आधार लेकर जिनसेन ने आदिपुराण

---

१. सो जणणीएँ पिणद्धो, कंठे बालस्य वरहारो।
रयणकिरणेसु एसो सुहाइ नव नियवयणसरिसाइं।
हारे दिहाइं फुडं तेण फुडं दहमुहो णामं।। (विमलसूरिः **पउमचरिय** ७.६५-६६)

२. Kulkarni: Story of Rama in Jain Literature pp 227-30

३. कुलकर्णी, स्टोरी आफ राम इन जैन लिट्रेचर पृ. २३१.।

की रचना की थी, जिसका उत्तर-भाग 'उत्तरपुराण'-जिनसेन के शिष्य गुणभद्र ने पूरा किया था, जिसमें राम-कथा का विमलूसरि की कथा से भिन्न स्वरूप मिलता है। ऐसा जान पड़ता है, गुणभद्र ने कवि परमेश्वर की ही रामकथा-परम्परा को उत्तरपुराण से अपनाया है[1]। विमलदेव तथा गुणभद्र की रामकथा का प्रमुख भेद यह है :-

(१) विमलदेव के यहाँ रावण प्रवर-पुरुष है, उसके चरित्र का एक मात्र दोष राम की पत्नी सीता का हरण तथा उसके प्रति आकर्षण है, जबकि गुणभद्र के यहाँ रावण नृशंस तथा तामसी चरित्र है।

(२) विमलदेव के यहाँ कैकेयी का चरित्र विस्तार से वर्णित है, जो पुत्रस्नेह के कारण दशरथ को भरत को राजा बनाकर संन्यास लेने को कहती है।[2] यहाँ वह वाल्मीकि रामायण की भाँति राम के वनवास का षड्यन्त्र नहीं रचती। गुणभद्र के यहाँ कैकेयी केवल एक बार दशरथ की पत्नी के रूप में वर्णित है और उसे लक्ष्मण की माता बताया गया है।

(३) विमलसूरि के यहाँ राम वालि का वध करते हैं, किन्तु गुणभद्र के यहाँ लक्ष्मण वालि का वध करते हैं।

(४) विमलसूरि के यहाँ मन्दोदरी रावण को बलपूर्वक सीता को ग्रहण कर लेने की सलाह देती है, जबकि गुणभद्र के यहाँ वह साध्वी स्त्री है जो सीता को रावण के प्रति समर्पण न करने की सलाह देती है और रावण से सीता को मुक्त करने को कहती है।

(५) विमलसूरि की शूर्पणखा राम के समक्ष प्रणय-प्रस्ताव रखती है और उनके अस्वीकार कर देने पर अपने पति को राम-लक्ष्मण के विरुद्ध युद्ध करने को उकसाती है। गुणभद्र के यहाँ शूपर्णखा सीता से मिलकर उसकी पवित्रता (पतिपरायणता) का पता लगने पर रावण को इसकी जानकारी देती है।

(६) इसके अतिरिक्त विमलसूरि के अनुसार सुग्रीव, हनुमान् तथा रावण एक ही वंश (विद्याधर वंश) के थे और हनुमान् ने पहले वरुणयुद्ध में रावण की सहायता भी की थी तथा उसने राक्षसों और वानरों के कुल का विस्तार से वर्णन किया है, जो गुणभद्र में नहीं मिलता।

---

१. वही पृ. १३६

२. प. च ३१-५१६४ (पृ. २५०-२५२)

अतः स्पष्ट है, जैन राम-कथा की मुख्यतः दो परम्परायें हैं। एक विमलसूरि वाली, जिसका अनुसरण रविषेण और हेमचन्द्र ने किया है, दूसरी गुणभद्र वाली, जिसका अनुसरण 'पुष्पदन्त' के 'महापुराण' की रामकथा में मिलता है।[1] प्राकृत, संस्कृत तथा अपभ्रंश में लिखे गये इन काव्यों का विवरण यहाँ दिया जा रहा है। रामकथा से संबद्ध जैन साहित्य को मोटे तौर पर तीन वर्गों में बाँटा जा सकता है :-

(क) राम-कथा से संबद्ध स्वतन्त्र काव्य।

(ख) महापुराणों और त्रिषष्टिशलाकापुरुष-चरितों में वर्णित राम-कथा।

(ग) कथा-साहित्य, उपदेश-साहित्य तथा टीका (चूर्णिका) आदि में उल्लिखित राम-कथा।

यहाँ इसी क्रम से जैन राम-कथा साहित्य का वर्णन किया जा रहा है।

**(क) राम-कथा से संबद्ध स्वतन्त्र जैन काव्य. विमलदेव (पउमचरिय) (चौथी शती ई.)**

विमलदेव सूरि का पउमचरिय[2] जैन परम्परा में उपलब्ध सर्वप्रथम रामायण-काव्य है। सूरि के समय के विषय में[3] विद्वानों में पर्याप्त मतभेद है। रचनाकार के अनुसार 'पउमचरिय' की रचना उन्होंने महावीर स्वामी के निर्वाण के ५३० वर्ष बाद अर्थात् ६० वि सं. (ईसा की मृत्यु के चौथे वर्ष) में की थी। जैन परम्परा इसी वर्ष को 'पउमचरिय' का रचनाकाल मानती है। विंटरनित्स ने इसकी रचना ६४ ई. मानी है, क्योंकि वे महावीर का निर्वाण ५२६ ई. पू. न मानकर याकोबी द्वारा स्वीकृत तिथि ४६७ ई.पू. के पक्ष में हैं। 'पउमचरिय' की तिथि की जैन मान्यता को विंटरनित्स स्वीकार करते हैं, किन्तु याकोबी इस रचना को ईसा की तीसरी शती के पूर्व का कथमपि नहीं मानते, क्योंकि इस काव्य में 'दीनार', लग्न, यवन और शक जैसे शब्दों का प्रयोग मिलता है। वे इसे चौथी शती ई. की रचना मानते हैं। कीथ तथा वूलनर इसे तीसरी शती ई. की रचना मानते हैं और यही मत मुनिजिनविजयजी का है। प्रो. वैद्य के अनुसार यह ईसा की दूसरी शती की रचना है। श्री एस. सी. उपाध्याय तथा के. एच. ध्रुव इसे ईसा की सातवीं शती की रचना मानकर इसे रविषेण के संस्कृत जैन पुराण-काव्य 'पद्मपुराण' का प्राकृत रूपान्तर घोषित करते हैं।

---

१. Kulkarni: उपर्युक्त ग्रन्थ p.135

२. विमलदेवसूरि तथा **पउमचरिय** के लिये विशेष द्रष्टव्यः-
(१) नाथूराम प्रेमीः **जैन साहित्य का इतिहास** पृ. २७६ आदि
(२) जगदीश चन्द्र जैनः **प्राकृत साहित्य का इतिहास** पृ. ५२७-५३४
(iii) V. M. Kulkarni **The story of Rama in Jain Literature** 10 p 15
(iv) A.K. Warder : Indian Kavaya Literature Vol. II pp 219-226
पंचेव वाससया, दुसमाए तीसवरिससंजुत्ता। वीरे सिद्धिमुवगए तओ निबद्धं इमं चरिअं।
पउमचरिय ११.१०३

३. विंटरनित्स ने अद्यतन संस्करण में **पउमचरिय** का रचनाकाल वीरसंवत् ३३० लिखा है, जो सही नहीं है। Winternitz- **History of Indian Literature** Vol. II p 469 (Eng. tr 1988 ed)

विमलदेवसूरि का पहले पहल उल्लेख उद्योतनसूरि की 'कुवलयमाला' (७७८ ई.) में मिलता है, अतः 'पउमचरिय' आठवीं शती ई. से पूर्व की रचना अवश्य है। अधिकांश विद्वान् याकोबी के मत को स्वीकार करते हुए इसे ईसा की चौथी शती की रचना मानते हैं[1]।

विमलदेवसूरि के जीवन के विषय में अधिक जानकारी नहीं मिलती। वे पउमचरिय की पुष्पिका में नैलकुलवंश के मुनि राहु के शिष्य विजय को अपना गुरु बताते हैं। यह जैन मुनिकुल आगे चलकर 'नागेन्द्रगच्छ' कहलाने लगा, बाद में इस गच्छ की परम्परा लुप्त हो गई। विमलसूरि अपने काव्य को (राहवचरिय) भी कहते हैं। वे इसे नारायण (जैन परम्परा में लक्ष्मण) तथा बलराम (राम) की कथा बताते हैं[2] विमलसूरि ने इस काव्य के अतिरिक्त कृष्णकथा को लेकर अन्य काव्य 'हरिवंसचरिय' भी लिखा था, जो दुर्भाग्य से अप्राप्य है। उद्योतनसूरि ने इस दूसरी रचना का संकेत किया है[3]। याकोबी, प्रेमी, डॉ. उपाध्ये तथा डॉ. हीरालाल जैन आदि ने विमलसूरि के सम्प्रदाय के विषय में विस्तार से विचार किया है। याकोबी इन्हें श्वेताम्बर सम्प्रदाय का मानते हैं। विमलसूरि ने कई ऐसी मान्यताओं का भी काव्य में संकेत किया है जो दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यतायें हैं, अतः कुछ विद्वान् इन्हें दिगंबर सम्प्रदाय का घोषित करते है। दोनों सम्प्रदायों की मान्यताओं का काव्य में उल्लेख होने के कारण पं. नाथूराम प्रेमी के अनुसार विमलसूरि यापनीय पंथ के जैन साधु थे, जो दोनों सम्प्रदायों की सम्मिलित मान्यताओं को स्वीकार करते थे[4]।

विमलसूरि का 'पउमचरिय' जैन महाराष्ट्री प्राकृत में निबद्ध प्रथम राम-काव्य है[5]। यह मुख्यतः गाथा (आर्या) छंदों में निबद्ध है, किन्तु गीति, गाहिनी, स्कन्धक, गलितक जैसे मात्रा छंदों के अतिरिक्त इसमें इन्द्रवज्रा, उपेंद्रवज्रा, उपजाति, वंशस्थ, रुचिरा, मालिनी, मन्दाक्रान्ता, शार्दूलविक्रीडित तथा स्रग्धरा वर्णिक वृत्त भी यत्र-तत्र मिल जाते हैं[6]।

---

१. इन विभिन्न मतों के लिये-दे. कुलकर्णी पृ. ५१-५६

२. राहूनामायरिओ, ससमयपरसमय-गहियप्भावो। विजओ तस्स सीसो, नाइलकुलवंसनंदियरो।।
सीसेण तस्स रइयं, राहवचरियं तु सूरिविमलेणं। सोऊणं पुव्वगए नारायणसिरि चरियाइ। **पउमचरिय** (११८, ११७-११८)

३. बुहयण-सहस्स दइयं हरिवंसपत्तिकारयं पढमं।
वंदमि वंदियं पिहुहरिवरियं चेव विमलपयं।। **कुवलयमाला** (१.२८ पृ.३)

४. प्रेमीः **जैन साहित्य और इतिहास** पृ. ९९तथा परवर्ती।

५. इस काव्य का प्रथम प्रकाशन १९१४ में जर्मन विद्वान् हर्मान याकोबी के सम्पादन में भावनगर से निकला है। तदनंतर सन् १९३४ में चौगुले ने बेलगांव से इसके २७-२८ आश्वासों का, डा.पी.एल.वैद्य ने १९३६ में वहीं से १से ४ तक आश्वासों का, तथा चौगुले ने १९१४ में वहीं से ३३से ३५ तक आश्वासों का संपादित संस्करण निकाला है। इसका अन्य परवर्ती प्रकाशन सन् १९६२ तथा ६८ में मुनि पुण्य-विजयजी के सम्पादन में प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी (वाराणसी) ने दो खंडों में किया है, जिसपर डॉ. कुलकर्णी की भूमिका है।

६. दे. कुलकर्णी पृ. ८४-८५

'पउमचरिय' में जैन परम्परा के अनुसार विस्तार से राम-कथा का वर्णन मिलता है। सम्पूर्ण काव्य ११८ सर्गों में निबद्ध है। कवि ने प्रथम ३५ सर्गों को 'उद्दंस' (उद्देश्य) और शेष सर्गों को 'पव्व' (पर्व) कहा है। राम की कथा के कहने का प्रयोजन बताते हुए संकेत किया गया है कि राम-कथा की एक (ब्राह्मण) परम्परा ऐसी झूठी बातों से भरी पड़ी है, जिनमें समझदार लोग कतई विश्वास नही करते, क्योंकि इनमें उपपत्ति-विरुद्धता है[1]। अतः राम-कथा के वास्तविक स्वरूप का परिचय लोगों को देना आवश्यक है। इसी उद्देश्य से 'पउमचरिय' की रचना की गई है।

'पउमचरिय' के प्रथम उद्देश्य में तीर्थंकरों तथा गणधरो आदि की वंदना के बाद इस काव्य में, जिसे कवि ने 'पुराण' भी कहा है, सात प्रसंगों का संकेत किया गया है, जो ये हैं–

(१) संसार की उत्पत्ति (सर्ग)

(२) विभिन्न राजवंशों का वर्णन (वंश तथा वंशानुचरित)

(३) राम का वनगमन

(४) राम-रावण-युद्ध

(५) लवण (लव) तथा अंकुश (कुश) का जन्म,

(६) अन्य भावों का वर्णन

(७) जन्म-मरण से मुक्ति। तदनंतर द्वितीय उद्देश में मगध के राजा श्रेणिक द्वारा राम-कथा के प्रचलित प्रसंगों के विषय में सन्देह उपस्थित करने का वर्णन है। इन सन्देहों के निवारण के लिये वह तीर्थंकर महावीर के शिष्य गौतम गणधर से सही राम-कथा कहने की प्रार्थना करते हैं और तीसरे उद्देश में गौतम गणधर पुराण-शैली में कथा कहते हुए तीर्थंकर ऋषभ के समय (कृतयुग) के समाज और सृष्टि से राम-कथा का समारंभ करते हैं। राजा श्रेणिक ने गौतम गणधर के समक्ष ये शंकायें रखी थीं। महाबलशाली राक्षसों को वानरों ने कैसे मार डाला ? क्या रावण आदि राक्षस मांसाहारी थे ? क्या कुम्भकर्ण छः महीने सोता था और क्या जागने पर असंख्य भैसों का भोजन करता था? क्या रावण ने त्रिलोक के स्वामी इन्द्र को बन्दी बना लिया था? क्या वानरों ने समुद्र को सेतु बाँध कर पार किया था[2] ? चतुर्थ उद्देश में प्रथम तीर्थंकर ऋषभ तथा उनके दोनों पुत्रों- भरत तथा बाहुबलि की कथा वर्णित है। और पंचम तथा षष्ट उद्देशों में क्रमशः इक्ष्वाकु, सोम, विद्याधर तथा हरिवंश इन चार वंशों की उत्पत्ति, तदनंतर वानरो के वंश तथा उत्पत्ति का वर्णन है, जो वस्तुतः बन्दर न होकर विद्याधर थे, जिन्हें उनके ध्वज में 'वानर' का 'टोटमिक' चिह्न होने के कारण वानर कहा जाता था। सातवें उद्देश से उन्नीसवें उद्देश

---

१. आलियं वि सव्वमेयं, उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं।
न य सद्दहंति पुरिसा, हवंति जे पंडिया लोए।। (प.च. २.११७)

२. प.च. (३.८-१४)

तक विस्तार से रावण तथा उसके दोनों भाइयों और बहन-चन्द्रनखा (शूपर्णखा) के जन्म, रावण के दिग्विजय, एवं वालि, सुग्रीव और हनुमान् के जन्मों की कथा का विस्तार से वर्णन है। 'पउमचरिय' में मूल रामकथा इक्कीसवें उद्देश्य से एक सौ अठारहवें पर्व तक है। बीच में बीसवें उद्देश में तीर्थंकर सुव्रत (बीसवें तीर्थंकर) तक १५ जिनों तथा बाद के ५ जिनों, ९ बलदेवों और ९ वासुदेवों का वर्णन है। इस इक्कीसवें उद्देश में हरिवंश में तीर्थंकर सुव्रत के जन्म का वर्णन है, जिनके समय में हरिवंश में जनक[1] तथा इक्ष्वाकुवंश में दशरथ[2] उत्पन्न होते हैं। अगले दो उद्देशों में क्रमशः रावण से दशरथ तथा जनक के वैर तथा दशरथ के विवाहों का वर्णन है। पच्चीसवें उद्देश्य में रामादि के जन्म का वर्णन है। यहाँ कथा में यह अंतर है कि राम (पद्म) की माता का नाम अपराजिता) न कि कौसल्या) बताया गया है तथा कैकेयी के दो पुत्र भरत तथा शत्रुघ्न तथा सुमित्रा के केवल एक ही पुत्र लक्ष्मण का उल्लेख है। इसी तरह वाल्मीकि वाली राम-कथा से यहाँ छोटे-मोटे कई भेद देखे जा सकते हैं। प्रमुख अन्तर यह है कि इस परम्परा में भीषण युद्ध के पश्चात् लक्ष्मण (वासुदेव) रावण का शिरश्छेद[3] करते हैं, न कि राम, जो वस्तुतः बलदेव हैं। तदनंतर विभीषण राजा बनता है और बन्दी बनाये गये कुम्भकर्ण, इन्द्रजित् और मेघवाहन मुक्त कर दिये जाते हैं[4]। अगले दो उद्देशों में राम का लंका में प्रवेश, सीता से मिलन, नारद द्वारा अपराजिता (कौसल्या) के दुःखी होने का राम को समाचार देने का वर्णन है। अगले पर्वों में (७९ से ११३ तक) विस्तार से साकेत आगमन, राज्य-शासन, मथुरा-विजय, सीता-परित्याग, लवण तथा अंकुश का जन्म, लवण-अंकुश का दिग्विजय, राम-लक्ष्मण के साथ उनके युद्ध, नारद के कहने पर युद्ध की समाप्ति, सीता का पुनर्ग्रहण, अग्निपरीक्षा, आदि वर्णित हैं। ११० से ११३ तक लक्ष्मण के निधन और उससे राम के शोक का विस्तार से वर्णन है। अब राम विरक्त होकर लवण (लव) के पुत्र अंगरुह को सिंहासन पर बिठाकर तीर्थंकर सुव्रत के द्वारा जिनधर्म में दीक्षित हो जाते हैं और मुनि-धर्म का पालन करते हुए कैवल्य-ज्ञान प्राप्त करते हैं[5]। अंतिम पर्व में रावण को मारने के पाप के कारण नरक भोगते लक्ष्मण को इन्द्र सद्धर्म का पालन करने को कहते हैं। इस पर्व में लवण अंकुश, सीता तथा अर्हत् इन्द्रस्थ (रावण की आत्मा) के निर्वाण का संकेत है। राम भी १७००० वर्ष जीवित रहने के पश्चात् निर्वाण को प्राप्त होते हैं[6]।

'पउमचरिय' काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से साधारण कोटि की रचना है। इस रचना के काव्यत्व के विषय में याकोबी का मत है कि पउमचरिय की काव्य की दृष्टि से स्वल्प

---

१. प.च. उद्देश २१
२. प.च. उद्देश्य २२
३. प.च. पर्व ७२-७३
४. वही पर्व ७४-७५
५. वही पर्व ११४-११७
६. वही पर्व ११८

मूल्यवत्ता है। वस्तुतः यह पुराण-शैली की रचना है, जिसमें शिल्प सहज तथा अनलंकृत मिलता है। यद्यपि यहाँ कवि का विशेष ध्यान भाषा के अलंकरण, विंवविधान की रमणीयता, और वातावरण के रुचिर चित्रण की ओर नहीं मिलता, फिर भी उपमा, रूपक, अर्थान्तरन्यास आदि अलंकारों का सहज प्रयोग मिल जाता है और इसके अतिरिक्त पर्वतों, नदियों, ऋतुओं,[1] जल-विहार[2] आदि के रमणीय चित्र मिल जाते हैं। इस रचना के काव्य-पक्ष के दो निदर्शन निम्नांकित हैं। हेमन्त ऋतु का वर्णन मार्मिक है:–

> **चिन्तावरस्य एवं नरिंदवसहस्स रज्जविमुरक्स्स।।**
> **अभिलंधिओं य सरओ, हेमंतो चेव संपत्तो।।**
> **हेमंतवायविहवो, लोगो परिफुमुयअहरकरचरणो।**
> **रयरेणुपऽलछन्नो, ससी व मंदच्छविं वहइ।।**
> **आकुंचियकरगीवा, प्ररिसासीएण फुडियसव्वंगा।**
> **सुमरंति अग्गिनिवहं, दीणा वि अमंदापाउरणा।**
> **आवडिमदसणवीणा, दारु-तणजीवया थरथरेंता।**
> **दारिद्दसमभिमूया, गमेति कालं अकयपुण्णा।।**
> **पासायतलत्था विय, अन्ने पुण गीयवाइयरवेणं।**
> **वरवत्थपाउयंगा, कालागरुधूपससुगन्धा।।**
> **कलमहुरभासिणीहिं, संगयवरचारुवेशरुवहिं।।**
> **तरुणयविलयाहि समयं, कीलंति चिरं सुकमपुण्णा।।**[3]

राज्य से विमुख दशरथ के इस तरह सोचते हुए शरत्काल बीत गया और हेमंत ऋतु आ पहुँचा। हेमंत की हवा से प्रताडित, फटे अधर, हाथ और चरण वाले लोग धूलिकणों के समूह से आच्छन्न चन्द्र की भाँति मंद शोभा धारण करते हैं। शीत के कारण सिकुड़े हाथ और गर्दन वाले, फटे शरीर से युक्त गरीब लोग अधिक कपड़े न होने के कारण अग्नि का स्मरण कर रहे हैं। गरीबी से परेशान अपुण्यशाली लोग दन्तवीणा को बजाते, घास और लकड़ी बेचने वाले थर-थर काँपते हुए किसी तरह समय गुजार रहे हैं। जबकि भाग्यशाली धनवान् लोग महलों में, श्रेष्ठ वस्त्रों में आवेष्टित हो, कालागुरु की सुगंध से सुवासित होकर गीत और वादित्र के शब्दों से समय व्यतीत करते हैं। स्वर्ण पात्रों में सुस्वादु भोजन करते हैं और सुन्दरवेश से अलंकृत मधुर वाणी वाली रमणियों के साथ चिरकाल तक क्रीड़ा करते हैं।

लक्ष्मण द्वारा रावण के मारे जाने पर उसकी अठारह हजार रानियों का विलाप करुण रस का मार्मिक स्थल है :–

---

१. उद्देश ११.११६,३१.४१-४७

२. उद्देश १०.३६-४४

३. प.च. ३१.४१-४८

जुवर्हण एवमाई, अट्ठारस साहसीउ अइकलुणं।
रोवंति दुक्खियाओ, आभरणविमुक्ककेसीओ।।
काइस्थ मोहवडिया, चंदणवहलोदएण सित्तंगी।
उल्लसियरोमकूवा, पंडितुद्धा पउमिणी जेव।।
अवगूहिऊण दइयं अण्णा मुच्छं गया कणयगोरी।
अंजण्णगिरिस्स लग्गा, छज्जुइ सोयामणी जेव्व।।
काइस्थ समासाथा, उरतालणचंचलायतणुयंगी।
केसे विलुंपमाणी, रुयइ च्चिय महुरसंदेणं।।
अंके ठविक्णेसिरं, अण्णा परिमुसइ विउलवच्छलयं।
काइ चलणारविंदे चुंबइ करपल्लवे अवरा।
जंयइ काइ सुमधुर रोवंली अस्सुपुण्णसुमुहा।
हा नाह किं न पेच्छसि, सोगसमुछम्मि पडियाओ।।
विज्जाहराण सामी, होअणं सत्तिकंतिबलजुत्तो।
रामस्य विग्गहे किं सुवसि पहूधरणिश्ल्लंके।। (प.च. ७४.१२-१८)

रावण की अठारह हजार युवतियाँ आभूषणों का त्यागकर केश बिखेर कर दुःखी हो रोने लगी। बेहोश हुई कोई चंदन के जल से सींची जाने पर रोमछिद्रों से उल्लसित हो कमलिनी की तरह जग गई। रावण का आलिंगन करके मूर्छित हुई कोई कनकांगी कज्जलगिरि से लिपटी बिजली की तरह प्रतीत हुई। कोई होश में आने पर उरस्थल को पीटती और बालों को नोचती मधुर स्वर में रो रही थी। कोई रावण के सिर को गोदी में रखकर उसके विशाल वक्षःस्थल को छूती थी, कोई चरणारविंद को और कोई करपल्लव को चूम रही थी। कोई मधुर स्वर में आँखों में आँसू भरकर रोती कह रही थी–"हे नाथ क्यों नहीं देखते, हम शोक-समुद्र में पतित हैं। हे विद्याधरों के स्वामी, आप शक्ति, कांति तथा बल से युक्त होने पर भी राम के विरुद्ध युद्ध में इस तरह पृथ्वी के पलंग पर सो रहे हैं।

### रविषेण (पद्मपुराण) (सातवीं शती ई.)

दिगंबर जैन मुनि रविषेण ने विमलदेव के 'पउमचरिय' के आधार पर संस्कृत में जैन रामकाव्य 'पद्मचरित'[1] की रचना महावीर के निर्वाण से १२०३ वर्ष बाद चौथे वर्ष के आधे

---

१. इस रचना के दो संस्करण उपलब्ध हैः-
(अ) पं. दरबारी लाल द्वारा सम्पादित (१९२८ ई)
(ब) पं. पन्नालाल जैन द्वारा सम्पादित (हिन्दी अनुवाद सहित भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली, १९७७-७८)

२. द्विशताभ्यधिके समासहस्रे समतीतेऽर्धचतुर्थवर्षयुक्ते। जिनभास्करवर्धमानसिद्धे चरितं पद्ममुनेरिदं निबद्धम्।। (पद्मचरित)।

भाग के बीत जाने पर अर्थात् १२०४ वीरसंवत् (६७८) ई. में की थी।[1] रविषेण के जीवन के विषय में विशेष जानकारी अनुपलब्ध है। वे इन्द्र-गुरु के शिष्य दिवाकर-यति के प्रशिष्य लक्ष्मणसेन के शिष्य थे, पर उनके 'संघ', गण या गच्छ का कोई संकेत वे नहीं देते[1]। उनकी केवल एक रचना (पद्मपुराण) उपलब्ध है जो संस्कृत में निबद्ध प्रथम जैन रामायण है। 'पद्मचरित' १२३ पर्वों (सर्गों) में निबद्ध पुराण-शैली का काव्य है, जो प्रायः अनुष्टप् छंदों में निबद्ध है, किन्तु महाकाव्य-परंपरा के अनुसार रविषेण ने प्रत्येक पर्व के अंत में भिन्न छंद का प्रयोग किया है। इसमें वर्णित रामकथा विमलसूरि की रामकथा से अभिन्न है।[2]

वाल्मीकि की कथा से यह भेद प्रमुख है कि राक्षसों और वानरों के वंश का काव्य के आरंभिक पर्वों में वर्णन मिलता है। यहाँ शत्रुघ्न को दशरथ की चौथी पत्नी सुप्रभा का पुत्र बताया गया है और रामवनगमन का कारण कैकेयी का षड्यन्त्र तथा दशरथ का उसे वरप्रदान नहीं माना गया है, अपितु राम स्वयं संसार से विरक्त हो तपस्या करने वन चले जाते हैं। वाली, सुग्रीव और हनुमान् बन्दर न होकर वन्य प्रदेश के शक्तिशाली शासक हैं। वाली को राम नहीं मारते, वह स्वयं स्वेच्छा से सुग्रीव को राज्य सौंपकर मुनि बन जाता है। रावण ब्राह्मण न होकर जिनभक्त क्षत्रिय है और उसका वध राम के हाथों नहीं, लक्ष्मण के हाथों होता है। इसके अतिरिक्त कथा में और भी छोटे-छोटे अंतर हैं। काव्य के आद्यन्त में रविषेण ने रामकथा का मूल स्रोत वर्धमान महावीर द्वारा निर्दिष्ट माना है। उनसे यह कथा इन्द्रभूति (वासवभूति) गणधर को प्राप्त हुई और उन्होंने धारिणी के पुत्र सुधर्मा से कहा और फिर यह कथा प्रभाव तथा उत्तरवाग्मी कीर्तिधर को प्राप्त हुई। रविषेण द्वारा निर्दिष्ट यह परंपरा दिगंबर मतानुसार है[3]।

यद्यपि शैलीशिल्प की दृष्टि से यह काव्य सहज सरल पौराणिक शैली में निबद्ध है, किन्तु भारवि के 'श्र्यंक' काव्य की तरह और विमलसूरि के 'विमलांक' काव्य की तरह यह काव्य 'रव्यंक' है, जिसके प्रत्येक पर्व के अंतिम पद्य में 'रवि' शब्द प्रयुक्त है। काव्य अलंकृत कृत्रिम शैली से सर्वथा मुक्त है।

सीता के हरण के पश्चात् सीता के वियोग से सन्तप्त राम की दशा का वर्णन सहज

---

१. पं. नाथूराम प्रेमी रविषेण को सेन-संघ से संबद्ध मानते हैं।

२. विमलसूरि के पउमचरिय के विषय में विशेषतः द्रष्टव्यः
(i) Winternitz: **History of Indian Literature** Vol II pp 474&75.
(ii) Krishnamachariar : **History of Classical Saskrit Literature** pp 29 1-92
(iii) Kulkarni : **Story of Rama in Jain Literature** pp 91-103

३. पद्मपुराण १.४१-४२ तथा
निर्दिष्टं सकलैर्नतेन भुवने श्रीवर्धमानेन यत्
तत्त्वं वासवभूतिना निगदितं जम्बोः प्रशिष्टस्य च।
शिष्येणोत्तरवाग्मिना प्रकटितं पद्मस्य वृत्तं मुनेः
श्रेयः साधुसमाधिवृद्धिकरणं सर्वोत्तमं मंगलम्।। -१२३.१६७

होते हुए भी मार्मिक है :–

न करोति कथामन्यां कुरुते जानकीकथाम्।
अन्यामपि च पार्श्वस्थां जानकीत्यभिभाषते।।
वायसं पृच्छति प्रीत्या गिरैवं कलनादया।
भ्राम्यता विपुलं देशं दृष्टा स्यात् मैथिली क्वचित्।।
सरस्युन्निद्रपद्मालिकिञ्जल्कालंकृताम्भसि।
चक्राह्वमिथुनं दृष्ट्वा किंचित् सञ्चिन्त्य कुप्यति।
सीताशरीरसम्पर्कशंकया बहुमानवत्।
निमील्य लोचने किंचित् समालिंगति मारुतम्।।
किमियं जानकी नैषा लता मन्दानिलेरिता।
किमंशुकमिदं नैतच्चलत्पत्रकदम्बकम्।।
एते किं लोचने तस्या नैते पुष्पे सषट्पदे।
करोऽयं किं चलस्तस्या नायं प्रत्यग्रपल्लवः।।

(पद्मपुराण ४८.६-१३)

(जानकी के विरह के कारण राम जानकी की बात के अतिरिक्त और कोई बात नहीं करते। पास में खड़ी दूसरी स्त्री को जानकी कह कर सम्बोधित करते हैं। वे सुन्दर स्वर से युक्त वाणी से कौवे से पूछते हैं–"क्या तुमने कहीं विपुल प्रदेश में घूमते हुए वैदेही देखी है" कमलों की पांत के केसरों से अलंकृत जल वाले सरोवर में चकवे के जोड़े को देखकर कुछ सोच कर क्रुद्ध होते हैं। इस वायु ने सम्भवतः सीता के शरीर का स्पर्श किया है इस शंका से, आँखे बन्द कर वे बड़े मान से वायु का आलिंगन करते हैं। क्या यह जानकी नहीं, अपितु मन्द पवन से लहराती लता है, क्या यह उसका वस्त्र नहीं हैं चंचल पत्तों का समूह हैं, क्या ये उसके नेत्र नहीं, भौरों से युक्त दो पुष्प हैं, क्या यह उसका चंचल हाथ नहीं, लता का ताजा पल्लव है)।

रावण की सेना के युद्ध के लिए प्रस्थान का वर्णन–

अनेशिनोऽश्वारथपदातिसंकुलाः परस्परातिशयविभूतिभासुराः।
बृहद्भुजाः कवचिततुंगवक्षसस्तडित्प्रभाः प्रववृतिरे जयैषिणः।।
पदातयोऽपि हि करचालचञ्चलाः पुरो ययुः प्रभुपरितोषणैषिणः।
समैश्च तैर्विविधसमूहिभिः कृतं निरर्गलं गगनतलं दिशस्तथा[1] ।।

(घोड़े, रथ तथा पदाति से युक्त, एक दूसरे से बढ़-चढ़कर ऐश्वर्य (शोभा) से

१. प.पु. ७३. ७८-७६

भास्वर, विशाल भुजा वाले, विशाल वक्ष पर कवच से अलंकृत बिजली के समान कांति वाले, जयाभिलाषी रावण के योद्धा चल पड़े। तलवार से चंचल, स्वामी रावण को प्रसन्न करने की इच्छा वाले पैदल योद्धा आगे जा रहे थे। नाना प्रकार के समूह से युक्त उन समान योद्धाओं ने आकाश और दिशाओं को पाट दिया।)

## स्वयंभू (पउमचरिय)[1] (आठवीं शती ई.)

जैन चरित रामकाव्य-परम्परा में कवि स्वयंभू की अपभ्रंश भाषा में निबद्ध कृति 'पउमचरिय' विमलूसरि के प्राकृत 'पउमचरिय' तथा रविषेण के संस्कृत 'पद्मपुराण' की भाँति विशेष प्रसिद्ध है। इस अपभ्रंश काव्य का महत्त्व इसलिये भी अधिक है कि यह एक तो अपभ्रंश में उपलब्ध प्रथम चरित-काव्य है, दूसरे अलंकृत काव्यशैली में निबद्ध है। स्वयंभू की रचना पर विमलसूरि तथा रविषेण का पर्याप्त प्रभाव लक्षित होता है। स्वयंभू मूलतः कोसल के निवासी थे, जिन्हें उत्तरीभारत पर आक्रमण के समय मान्यखेट (विदर्भ) के राष्ट्रकुल राजा ध्रुव (७८० ई.-७६४ ई.) का मंत्री रयड़ा धनंजय मान्यखेट लिवा ले गया था[2]। स्वयंभू संस्कृत की अलंकृत काव्यपरम्परा से पूरी तरह परिचित थे। वे पंच महाकाव्यों का जिक्र करते हैं जो कालिदास, भारवि तथा माघ की कृतियाँ हैं। भामह, मम्मट तथा दण्डी के काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों की उन्हें बखूबी जानकारी थी। यद्यपि वे काव्यशास्त्र, व्याकरण तथा छन्दःशास्त्र में पारंगत न होने की बात कहते हैं,[3] तथापि उनका कथन वस्तुतः कवि की नम्रता का ही द्योतक है। ये बताते हैं कि काव्यरचना उनका व्यवसाय नहीं, फिर भी इस काव्य की रचना रड्डाबद्ध (कडवक) शैली में करने का मोह नहीं छोड़ पाते हैं।

स्वयंम्भू की अपभ्रंश में तीन कृतियाँ उपलब्ध हैं:–पउमचरिउ, हरिवंशपुराण तथा स्वयम्भू–छन्दस्। द्वितीय कृति कृष्णकथापरक पुराण है तथा तृतीय कृति में अपभ्रंश में प्रयुक्त वार्णिक वृत्तों, मात्रिक छंदो तथा तालच्छन्दों का विस्तृत विवरण है। अपभ्रंश छन्दःशास्त्र का यह सर्वप्रथम उपलब्ध ग्रन्थ है[4]। स्वयम्भू ने पउमचरिउ काव्य को ६० संधियों में निबद् किया है, वाद में कुछ अंश उसके पुत्र त्रिभुवन ने और जोड़ दिया है।[5]

---

१. इनका सम्पादित संस्करण डा. भायाणी ने भारतीय विद्या भवन, बम्बई से किया है और डा. देवेंद्रकुमार जैन ने इसका अन्य संस्करण हिन्दी अनुवाद सहित भारतीय ज्ञानपीठ (काशी, अब दिल्ली) से सन् १६५८ में प्रकाशित करवाया है।

२. स्वयम्भू के विषय में द्रष्टव्यः नाथूराम प्रेमीः **जै.सा.इ.पृ.३७३,३८०-३८२**, मोदीः **अपभ्रंशपाठावली** पृ ५३. राहुल सांकृत्यायन **प्राचीन हिंदी काव्यधारा**, डा. भायाणीः **पउमचरिय की भूमिका**

३. णृह णिसुणिउ पंचमहाय-कव्वु, णउ भरहु गेउ लक्खण वि सव्वु।।
णहि वुज्झाइ पिंगलपत्थारुणहु भम्महदंडियमलंकारु।।
ववसाउ तो वि णउ परिहरमि। वरिरड्डाबद्दु कव्वु करमि।।
**पउमचरिम प्रथमसंधि**-कडवक ४, छंद ८-६

४. प्रेमी जी स्वयम्भू की अन्य काव्यकृति **णायकुमार-चरिउ** का भी उल्लेख करते हैं, जो अनुपलब्ध है।

५. प्रेमी जी ६० संधि तक **पउमचरिउ** को समपूर्ण मानते है। बाद का अंश त्रिभुवन ने नया जोड़ा है, अधूरे काव्य को पूरा नहीं किया है।

स्वयम्भू की रामकथा में विमलसूरि तथा रविषेण की रामकथा से कोई भेद नहीं मिलता, वे स्वयं रविषेण की कथा को उपजीव्य मानते हैं[1]। काव्य-शिल्प पर भारवि तथा माघ का पर्याप्त प्रभाव दिखाई पड़ता है[2]। जलविहार, वनविहार, सूर्योदय-सूर्यास्त, नायक-नायिकाओं के शृंगार तथा संभोग वर्णन की काव्य-रूढियों को वे यहीं से अपनाते हैं। कथा के इतिवृत्त कथन की अपेक्षा उनमें वर्णन शैली पर जोर देने की प्रवृत्ति मिलती है। जलविहार के वर्णन में वे सिद्धहस्त हैं। अपभ्रंश के पंडितों ने यह घोषणा की है कि और कोई कवि जलविहार वर्णन में स्वयंभू को नहीं पा सकता[3] इसके लिये पउमचरिउ की चौदहवीं संधि में वर्णित रेवा (नर्मदा) में रावण की जलकेलि का उल्लेख किया जा सकता है। ऋतुओं आदि के अलंकृत वर्णन में स्वयम्भू उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक आदि की लड़ी की लड़ी पिरो देते हैं। यथा चौदहवीं संधि के आरम्भ में प्रभात-वर्णन तथा वसन्त-वर्णन का यह दृश्य—

> विमलँ विहाणएँ कियएँ पयाणएँ उदयगिरिसिहरेँ रवि दीसइ।
> मइँ मेलेप्पिणु णिसिय कलेप्पिणु कहिँ गय णिसिणाइँ गवेसइ।।
> सुप्पहाय-दहि-अंस-खण्णउ।
> कोमलकमल किरणदल छण्णुउ।।
> जयहरेँ पइसरिड पइसन्ते।
> णावइ मंगल-कलसु वसन्तो।।
> फग्गुण-खलहो दूउ णीसारिड।
> जेण विरहिजणु कहव ण मारिउ।।
> जेण वण फइ-पय बिंब्भाडिय।
> फलदल रिद्धिमडप्पर साडिय।।
> गिरिवर गाम जेण धूमाविय।
> वणपट्टणणिहाय संताविय।।
> सरि प्रवाह मिहणइँ णासंतइँ।
> जेण वरुणघननियलेहिँ घित्तई।।

---

१. पुणु रविसेणायरिय-पसाएँ। बुद्धिएँ अवगाहि य कइराएँ।। (१.१२.८)

२. स्वयम्भू की काव्यकला की प्रशंसा में यह उक्ति प्रसिद्ध है:—दीहरसमासणालं सद्ददलं अत्थकेसरग्घवियं। बुहमहुयरपीसरसं संयुक्कव्वुप्पलं जयउ।। (दीर्घसमास के नालदण्ड वाले, शब्दों की पंखुडी वाले, अर्थ रूपी किंजल्क संयुक्त स्वयंभू के काव्य की जय हो, जिसके रस को विद्वज्जन रूपी भौरों ने पीया है।)

३. जलकीलाएँ सयंभू चउमुहएवं च गोग्गहकहाएँ।।
भद्दं च मच्छवेहे अज्ज वि कइणो ण पावंति।।
जलक्रीडा में स्वयंभू को, गोग्राहकथा (संभवतः महाभारत कथा का विराट पर्व का प्रसंग) में चतुर्मुख को और मत्स्यवेध (सम्भवतः द्रौपदी स्वयंवर का प्रसंग) के वर्णन में भद्र (संभवतः हरिभद्रसूरि या गुणभद्र) को अन्य कवि आज भी नहीं पा सकते)

जेण उच्छु-विह जन्तेहिँ पीलिय।
पव-मण्डप-णिरिक्क आवीलिय।
जासु रज्जें पर रिदि पलासहों।
तहों मुहु मइलेवि मुहु मइलेवि फग्गुण मासहों।। घत्ता
पंकय बणउ कुवलयणयणउ केयइकेसरसिरसेहरू।
पल्लव करतल कुसुमणहुज्जलु पइसरइवसंतणरेसरु।।
(संधि १४ कडवक।)

"विमल प्रभात के आते ही उदयगिरि शिखर पर सूर्य दिखाई पड़ा। मानो वह यह खोज रहा था कि रात उसे छोड़ कर चन्द्रमा के साथ कहाँ चली गई। लाल-लाल सूर्यबिंब ऐसा लगा जैसे संसाररूपी घर में प्रवेश करते वसंत ने द्वार पर कोमल किरणों के किसलयों से ढके, प्रभात रूपी दही से युक्त मंगलकलश को रख लिया हो। वसंत राजा ने आते ही दुष्ट राजा फाल्गुन के दूत (हिम) को भगा दिया, जिसने विरही जनों को मारा भर नहीं था, वनस्पति रूपी प्रजा को नष्ट कर दिया था और फल-समृद्धि का मद चूर-चूर कर डाला था, जिसने पर्वतों और गांवों (अथवा पर्वत-समूहों) को धुयें से ढँक दिया था, वनों और नगरों को परेशान किया था, नदियों के प्रवाह को रोक दिया था, मेघों और जलबंधों को तहस-नहस कर डाला था, इक्षु पेरने की चर्खी में ईखों को पीड़ित किया था, प्रभा-मंडपों को सुनसान कर डाला था और जिसने केवल (गन्धरहित) पलाश की ही वैभव-वृद्धि की थी, ऐसे दुष्ट राजा फाल्गुन को मलिन बनाकर (पराजित कर) वसन्त राजा ने प्रवेश किया, जो कमल-मुख और कुवलय-नेत्र था, जिसके सिर पर केतकी के केसर का मुकुट था और जो कोमल किसलयों के करतल और फूलों के उज्जवल नखों से युक्त था।"

इस लंबे परंपरित रूपक से स्वयंभू की काव्यशैली का परिचय स्पष्ट है। पउमचरिउ में प्रायः ऐसी वर्णन शैली मिल जाती है। स्वयंम्भू से युद्ध की तैयारी कर एक प्रसंग नीचे उद्दृत किया जा रहा है ताकि पउमचरिउ के काव्यसौंदर्य का और अधिक परिचय मिल सके।

संचल्लें राहव-साहणेण। संघट्टिड वाहण वाहणेण।
चिंधेन चिंधु रहु रहवरेण। छत्तेण छत्तु गउ गयवरेण।
तुरएण तुरंगम णरूवरेण। चलणेण चलणु करयलु करेण।
बलु रणरहसडिढग णहेँ ण माइ। संचल्लिड देवागमणणाइ।
(संधि ५६, कडवक ६)

"राम की सेना (सा धन) ने प्रयाण किया। वाहन वाहन से टकरा गये। ध्वजायें ध्वजाओं से. रथ रथों से, छत्र छत्र से, हाथी हाथियों से, घोड़े घोड़ों और पदाति पदातियों से भिड़ने लगे। पैरों से पैर और हाथों से हाथ टकरा गये। रण-रस से युक्त सेना आकाश

तक में न समा रही थी। ऐसा लगा जैसे देवताओं का समूह आगे बढ़ रहा हो।" स्वयंभू श्लेषालंकार जैसी शाब्दीक्रीड़ा में पारंगत हैं, जैसे उजड़े वन का यह श्लिष्ट वर्णनः-

**तं वणु तिहि मि ताहि अवयज्जिड। णं भवगहणु असोयविवज्जियु।**
**णं णित्तिलउ थेरिमुहमंडलु। णं णिच्चूयड कण्ड उरत्थलु।।**
**णं णिप्फलु कुसामि ओलग्गिउ। णं णित्तालु अणच्चणवग्गिड।**
**णं हरि-द्वरू पुण्णाविवज्जिड। णं णीसुण्णु वउद्धउगज्जिड।।**[1]

"राजा दधिमुख की उन कन्याओं ने उस सुनसान वन को देखा जो गहन भव (संसार) की तरह अशोक वृक्षों से रहित (अशोक-सुख से रहित) था, जो भिक्षुणी के मुखमण्डल की तरह निस्तिलक (तिलक-वृक्षों से रहित, भाल प्रदेश में लगाये तिलक से रहित) था, जो कन्या के उरः स्थल की भाँति 'णिच्चूयड' (निश्चूतक-आम्रवृक्षों से रहित, चूचकरहित) था, जो कुस्वामी की सेवा की तरह निष्फल (फलरहित, निरर्थक) था, जो अंकुश नर्तकों की भाँति निस्ताल (ताड़ के वृक्षों से रहित, ताल-ज्ञान से रहित) था, जो स्वर्ग की तरह पुन्नाग विवर्जित (पुंनाग-सुपारी) के वृक्षों से रहित, राक्षसों या नागों से रहित) था और बौद्धों के गर्जन (शास्त्रार्थ) की तरह निशून्य- (नितरां शून्य) था।"

स्वयम्भू का 'पउमचरिउ' अपभ्रंश प्रबंध काव्यों की कडवक शैली में उपलब्ध प्रथम रचना है। यह काव्य 'संधियों' (सर्गों) में निबद्ध है और प्रत्येक संधि पुनः १६ मात्रिक तालच्छन्दों (पद्धडिया, अडिला या मडिला) में निबद्ध कडवकों में विभक्त है। प्रत्येक कडवक प्रायः चार चतुष्पदों क्रोद्धडिया बंध में निबद्ध है, जहाँ प्रत्येक अर्धाली के चरणों में पादान्त तुक (या यमक) मिलती है। चार चतुष्पदी के बाद एक छत्ता या छडुनिया है, जो द्विपदी छंद में निबद्ध कोई तालच्छन्द हो सकता है। प्रबंध काव्यों की यह छन्दः परम्परा आगे चलकर अवधी (हिन्दी) के मध्य युगीन काव्यों-मुल्ला दाऊद के चन्दायन, जायसी के पद्मावत, तुलसी के रामचरितमानस जैसी कृतियों में देखी जा सकती है, जहाँ मूल कडवक षोडश मात्रिक चौपाई में तथा छत्ता दोहा (मात्रिक) छंद में निबद्ध है। ये छन्द मूलतः ताल के सहारे गाये-जाने वाले तालच्छन्द हैं जिन्हें १६ मात्रा की तीन ताल में या छन्दोभेद से अन्य मात्रिक तालों में गाया जाता रहा है।[2]

## धनंजय (द्विसंधान काव्य) (१० वीं शती ई.)

जैन कवि धनंजय ने द्विसन्धान महाकाव्य में श्लिष्ट शैली द्वारा एक साथ रामायण तथा महाभारत की कथा निबद्ध की है। इस द्व्याश्रय काव्यशैली को द्विसन्धान शैली भी कहा जाता है। इस श्लिष्ट शैली का आरंभ संभवतः काव्यादर्श तथा दशकुमारचरित के रचयिता

---

१. संधि ४७, कडवक ४
२. दे. व्यासः **प्राकृतपैंगलम्** (समीक्षा) भाग २पृ ४५८-५९) (प्रा. टे. सो. सं. ४)

दंडी ने किया था, यद्यपि दंडी की यह तीसरी रचना आज उपलब्ध नहीं है। दंडी की इस कृति का संकेत भोजदेव के श्रृंगार-प्रकाश में मिलता है, जहाँ इस काव्य से एक पद्य भी उद्धृत है।[1]

इसी से प्रभावित होकर धनंजय ने 'द्विसन्धान' काव्य की रचना की है और आगे श्लिष्ट काव्यशैली में अनेक अजैन तथा जैन संस्कृत काव्य मिलते हैं, जिनमें कविराज का राघवपाण्डवीय, हरदत्त का राघवनैषधीय तथा चिदम्बर का राघवयादवपाण्डवीय (त्रिसंधान काव्य) प्रसिद्ध हैं।

धनंजय ने अपने विवरण में काव्य के अन्त में अपना परिचय देते हुए पिता वासुदेव तथा माता श्रीदेवी का उल्लेख किया है।[2] वे जैन थे, क्योंकि उन्होंने मंगलाचरण में बीसवें तथा बाइसवें तीर्थंकरों मुनि सुव्रत तथा नेमिनाथ की श्लिष्ट शैली में वंदना की है और द्वितीय पद्य में सरस्वती की वंदना भी जैन परम्परानुसार ही है। वे काव्य के अंत में भी काव्य के नायकों-राम तथा कृष्ण-द्वारा जिनके चरणों की ही स्तुति कराते हैं[3]।

धनंजय ने अपने काव्य में ध्वनि सिद्धांत के प्रवर्तक आनन्दवर्धन तथा रत्नाकर (हरविजय महाकाव्य के रचयिता) का उल्लेख किया है, जो काश्मीर के राजा अवन्तिवर्मा के सभापंडित थे[4]। अतः धनंजय का समय नवीं शती ई. के बाद का अवश्य है। जल्हण की सुक्तिमुक्तावली के एक पद्य में, जो राजशेखर (काव्यमीमांसा-बालरामायण आदि ग्रन्थों के रचयिता) के नाम से उद्धृत है, धनंजय की प्रशंसा की गई है।

**द्विसन्धाने निपुणतां सतां चक्रे धनञ्जयः।**
**यथा जातं फलं तस्य सतां चक्रे धनं जयः।।**

इससे स्पष्ट है कि धनंजय राजशेखर से प्राचीन हैं। राजशेखर का समय विद्वानों ने प्रायः दसवीं शती ई. का उत्तरार्ध माना है। इस दृष्टि से धनंजय दसवीं शती पूर्वार्ध से

१. रामायणमहाभारतयोर्दण्डि-द्विसन्धानमिव- उदारमहिमारामः प्रजानां हर्षवर्धनः।
धर्मप्रभाव इत्यासीत् ख्यातो भरतपूर्वजः।। (**श्रृंगारप्रकाश,** प्रकाश ९)
इसका अर्थ होगा- (१) भरत के अग्रज, उदारमहिमा वाले धर्मिष्ठ प्रसिद्ध राम प्रजाओं के हर्षवर्धन थे। (२) भरतवंश में उत्पन्न (भीमादि पाण्डवों) के अग्रज, उदारमहिमा से लोगों को आनंदित करने वाले युधिष्ठिर (धर्मपुत्र) प्रजा-हर्षवर्धन थे।।

२. दे. पद्य १.१,१.२, १८.१४५

३. नीत्या यो गुरुणा दिशो दशरथेनोपात्तवान्नन्दनः श्रीदेव्यः वसुदेवतः प्रतिजगन्न्यायस्य मार्गे स्थितः।
तस्य स्थायिधनंजयस्य कृतितः प्रादुष्यदुच्चैर्यशो गाम्भीर्यादिगुणापनोदविधि-नवाम्भोनिधील्लंपते।।
(१८.१४६) इस पद्य में एक साथ रामपरक, कृष्णपरक तथा कविधनंजयपरक तीन-तीन अर्थ श्लिष्ट हैं।)।

४. मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः।
प्रथां रत्नाकरश्चागात् साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः।। कल्हणः **राजतंरगिणी** (५.३४)

बाद के नहीं जान पड़ते। किन्तु विंटरनित्स ने इनका रचनाकाल ११२३-११४० ई. माना है[१] कृष्णमाचारियार इस मत को नहीं मानते। वे धनंजय का समय ईसा की नवीं-दसवीं शती मानते हैं[२] । धनंजय ने इस महाकाव्य के अतिरिक्त जैन दार्शनिक अकलंक पर अकलंप्रमाण, पूज्य पादलक्षण तथा नाममाला (कोशग्रन्थ) इन तीन अन्य ग्रन्थों की भी रचना की थी[३] ।

द्विसन्धानमहाकाव्य[४] में कवि ने सभंग तथा अभंग श्लेष शैली में एक साथ रामायण तथा माहाभारत की कथा वर्णित की है। इस काव्य पर विनयचन्द्र के शिष्य नेमिचन्द्र ने विस्तृत टीका की थी जो अप्रकाशित है। इसी टीका को आधार बनाकर पं बदरीनाथ कुद्‌दाल ने अन्य टीका निबद्ध[५] की थी, जो इस काव्य के साथ काव्यमाला सं.४९ में १८९५ में प्रकाशित हुई है। टीकाकार जयपुर की संस्कृत पाठशाला में साहित्याध्यापक थे, और १८९५ ई. में दिवंगत हो गये। ये काव्यमाला के सम्पादक म. म. शिवदत्त दाधिमथ के पिता थे।

द्विसन्धानकाव्य में जैन परम्परा के अनुसार राम तथा कृष्ण की कथायें वर्णित हैं, जिनका क्रमशः आठवें तथा नवें प्रतिवासुदेव रावण में महाभारत की कथा पाण्डवों से शुरू होती है, किंतु कृष्ण का चरित्र प्रधानतः चित्रित किया गया है और काव्य की महाभारत-कथा जरासंध के वध के बाद ही समाप्त हो गई है, कौरव-पांडवों के युद्ध का इसमें कतई वर्णन नहीं है। इस तरह इसका आधार महाभारत का खिलपर्व (हरिवंशपुराण) अधिक है। हरिवंशपुराण की एक परम्परा जैनियों के यहाँ भी मिलती है। जहाँ तक इस काव्य में वर्णित रामकथा का प्रश्न है वह प्रायः विमलसूरि तथा रविषेण के 'पद्‌मपुराण' का ही अनुगमन करती है। धनंजय ने कथा को बड़े संक्षेप में कहा है, उसका मुख्य लक्ष्य श्लेषप्रयोग, या फिर माघ और रत्नाकर की शैली में वर्णनप्रधान अलंकृत महाकाव्य उपस्थित करना है।

---

१. Winternitz : **History of Indian Literature** p-82 (1988)

२. KrishnamaChariara : **History of classical sanskarit Literature** p. 169 (1989 ed)

३. प्रमाणमकलंकस्य पूज्यपादस्य लक्षणम् ।
द्विसन्धानकवेः काव्यं रत्नत्रयमकण्टकम् ।।
कवेर्धनञ्जयस्येयं सत्कवीनां शिरोमणेः ।
प्रमाणं नाममालेति श्लोकानां च शतद्वयम् ।।
**द्विसन्धानमहाकाव्य** की संस्कृत भूमिका में उद्धत (**काव्यमाला** ४९,१८९५ सं.)

४. काव्य का अधिक विवरण दे. Warder : **Indian Kavya Literature** vol V pp. ७३-७७

५. काव्याध्यापनलब्धशुद्धयशसा रामभिधाज्न्यामसा कुद्‌दालेत्युपनामकेन बदरीनाथेन तत्सूनुना।
प्राक्टीकामुपलभ्य चैव सुगमा बोधाय विद्यार्थिनां टीकेयं क्रियते धनंजयकृते काव्ये द्विसन्धानके
(काव्यमाला सं. प्र.१)

द्विसंधान महाकाव्य १८ सर्गों में निबद्ध है, जिसमें रामकथा का क्रम यह है। :-

| | |
|---|---|
| प्रथम सर्ग | मंगलाचरण, अयोध्यावर्णन |
| द्वितीय सर्ग | राजा दशरथ का वर्णन |
| तृतीय सर्ग | राम-सीता-विवाह |
| चतुर्थ सर्ग | रामवनगमन |
| पंचम सर्ग, षष्ठ सर्ग | खरदूषणयुद्ध-वर्णन, खरदूषणवध |
| सप्तम सर्ग | रावण द्वारा सीताहरण |
| अष्टम सर्ग | रावण लंका-प्रवेश |
| नवम सर्ग | मायासुग्रीवनिग्रह |
| दशम सर्ग | लक्ष्मणसुग्रीवदूतकथन |
| एकादश सर्ग | सुग्रीवादिमंत्रणा |
| द्वादश सर्ग | लक्ष्मणद्वारा कोटिशिलोद्धार |
| त्रयोदश सर्ग | हनुमद्दूतगमन |
| चतुर्दश सर्ग | सेनाप्रयाण |
| पञ्चदश सर्ग | कुसुमावचयजलक्रीडावर्णन |
| षोडश सर्ग | संग्रामवर्णन |
| सप्तदश सर्ग | रात्रिसम्भोगवयावर्णन |
| अष्टादश सर्ग | रावणवध तथा राघवनिष्कण्टक राज्यप्राप्ति। |

इन सभी सर्गों में दूसरी ओर पाण्डवों तथा नवें वासुदेव कृष्ण की कथा भी वर्णित है, आगे वर्णित किया जायेगा।[1]

इस काव्य के काव्य-सौदर्य के प्रसंग में पहले श्लिष्ट प्रयोग के निदर्शन निम्नांकित दिये जा सकते हैं।

**श्रियं जगद्‌बोधविधौ विहायसि व्यदीपि नक्षत्रमिवैकमुद्‌गतम्।**
**स यस्य वस्तीर्थरथस्य सुव्रतः प्रवर्तकोनेमिरनश्वरीं क्रियात्।। (१.१)**

"जिनके कैवल्यज्ञानानुष्ठान के समय आकाश में उदित एक नक्षत्र की तरह संसार प्रकाशित हो उठा, वे आगमरूपी रथ की चक्रनेमि, (जैन धर्म के) प्रवर्तक बीसवें तीर्थंकर सुव्रत (आगरूपी रथ के प्रवर्तक, शोभन व्रत वाले-सुव्रत-बाइसवें तीर्थंकर नेमिनाथ) आपको अविनश्वर निर्वाणरूपी श्री प्रदान करें"।

---

१. दे. जैन परम्परा में महाभारत-कथा वाला अध्याय

काव्य में कथा के आरंभ में गौतम गणधर मगध के राजा श्रेणिक को राम-कथा तथा पाण्डव-कृष्ण कथा कहते हैं, इसका संकेत है[1]। तदनंतर अयोध्या तथा हस्तिनापुर के श्लिष्ट वर्णन से काव्य आरंभ होता है।

> इहैव जम्बूतरुमालवालवलरीयुषौच्चैर्भरतेऽब्धिनावृते।
> निवस्तुमिष्टास्तिमितार्यकिन्नरैर्नगर्ययोध्या समहाऽस्तिनाख्यया।।[2]

हे आर्य, जम्बूतरु को आलवाल की तरह घेरने वाले समुद्र से वेष्टित इस भरत (भारत) प्रदेश में मनुष्यों द्वारा रहने के लिये अभिलषित (इष्ट) उत्सवयुक्त (समहा), अयोध्या नाम की नगरी क्या नहीं है, अपितु अवश्य है। "हे असम, (पूर्वोक्त) भरत प्रदेश में आर्यकिन्नरों (श्रेष्ठयक्षों) द्वारा रहने को अभिलषित, शत्रुओं द्वारा अजेय (अयोध्या) हस्तिना नाम की नगरी (हस्तिनापुर) है।" राजा दशरथ तथा राजा पाण्डु के श्लिष्ट वर्णन से मूलतः कथा आरंभ होती है। :-

> अथाभवत् स दशरथोग्रविक्रमः
> स्मरन् दिवानिशमृषिधर्मसंयमान्।
> पुरः श्रियः शशिरुचिपाण्डुराननं
> विकासयन्नधिपतिरिद्धशासनः।। (२.१)

"उस अयोध्या नगरी में प्रधान विक्रम (अग्रविक्रम) तथा दीप्त शासन वाले दशरथ राजा थे, जो रात-दिन ऋषियों द्वारा निरूपित संयम को याद करते हुए नगर की लक्ष्मी के चन्द्रकांति के समान गौर मुख को विकसित कर रहे थे।

(पाण्डुपक्ष में अर्थ) उस हस्तिनापुर में सम्पूर्ण यौवन से युक्त (सदृश) तथा रथ से उग्रविक्रम (तीव्र प्रताप वाले दिग्विजयी), दीप्तिशासन पाण्डु राजा थे जो रात दिन ऋषियों द्वारा निरूपित संयम का स्मरण करते हुए नगर की लक्ष्मी के चन्द्रकांति वाले मुख को विकसित कर रहे थे।)

---

१. अथापरागोऽप्यपरागतां गतः स पश्चिमोऽपि प्रथमो विपश्चिताम्।
अनुज्ञया वीरजिनस्य गौतमो गणाग्रणीः श्रेणिकमित्यवोचत्।। (१.६)
(१.६) इस पद्य में गणधर गौतम के विशेषण पदों में विरोधाभास अलंकार द्रष्टव्य है। "जो गौतम राग से रहित होने के कारण-अ-पराग (परागरूपी मल से रहित) थे और विद्वानों में प्रथम होते हुए भी तीर्थंकर महावीर से पश्चिम (पश्चाद्वर्ती) थे।")

२. हस्तिनापुर के पक्ष में इस पद्य में सभंगश्लेष-विग्रह यों होगा, जो उत्तरार्ध में है "निवस्तुमिष्टाऽ स्ति नगर्ययोध्याऽसम हस्तिनाख्यया"

चतुर्थ सर्ग में कैकेयी द्वारा राम के युवराज बनाये जाने की खबर सुनकर दशरथ से वर माँगने और दुर्योधन द्वारा युधिष्ठिर से द्यूतक्रीडा माँगने का एक साथ श्लिष्ट वर्णन यों है–

न विषादितया यदागमत्फलसिद्धिं सुलभामसौ तदा।
प्रतिपक्षभुवः पतिं वरं कृतकाक्षं रमणं त्वयाचत।। (४.३४)

"जब वह (कैकेयी) विषाद के कारण अपनी फलसिद्धि को न प्राप्त हो सकी, तो उसने आँखों में आँसू भरे (कृत-क-अक्ष) रमण (प्रिय) राजा दशरथ के पास जाकर वर माँगा"।

"जब वह (दुर्योधन) विषाद के कारण फलसिद्धि को न प्राप्त हो सका, तो उसने राजा (युधिष्ठिर) के पास जाकर नकली पासों वाले (कृतक-अक्ष) खेल (रमण) से सम्बद्ध वर माँगा अर्थात् द्यूतक्रीणा की प्रार्थना की।"

धनंजय श्लेष के अतिरिक्त विरोधाभास, परिसंख्या, यमक तथा चित्रकाव्य के बड़े शौकीन हैं, जो माघ तथा रत्नाकर का प्रभाव है। अठारहवें सर्ग में जहाँ लक्ष्मण-रावण तथा कृष्ण-जरासंघ का युद्ध वर्णित है कवि ने तरह-तरह के चित्रकाव्य का निबंधन किया है।[1] समापादयमक का उदाहरण यह है:–

ग्रीवा हते क्षरत्तन्त्री वैरराजे समन्ततः।
धुनी सधातुस्यन्देव वै रराजे समं ततन।। (१८.६८)

"तब शिरश्छेद के बाद वैरराज (रावण, जरासंध) के मारे जाने पर उसकी बहते खून की नाड़ी वाली गर्दन गैरिक धातु से लाल बहती नदी की तरह, एकाएक (युद्धभूमि में) सब ओर निश्चय ही शोभित हो उठी"। परिसंख्या का निदर्शन निम्नांकित है, जहाँ नगरी (अयोध्या, हस्तिनापुर) का वर्णन है:–

कुकाव्यबन्धे यतिवृत्तभंगयोः स्थितिः समासादिषु लोपविग्रहम्।
सरः सु रोधः प्ररि यत्र पत्रिषु प्रयुज्यते पक्षतिरक्षरे लयः।। (१.४६)

"उस नगरी में संन्यासियों के ब्रह्मचर्यादि व्यवहार का भंग नहीं होता था, यति और छंद का भंग केवल दुष्ट काव्यबंध में मिलता था, वहाँ देवताओं के दाय का अपहरण (लोप) और परस्पर विरोध (विग्रह) कोई नहीं करता था, केवल समास-संधि आदि में ही अक्षरादि का लोप और विग्रह (विच्छेद) पाया जाता था, वहाँ किसी को अवरुद्ध (रोध) नहीं किया जाता था, केवल सरोवरों में ही तट (रोधस) थे, वहाँ किसी में निम्न हानि (अपक्षति) अथवा पक्षपात (पक्षति) नहीं मिलता था, केवल पक्षियों के पंख (पक्षति) थे, और किसी का लय

---

१. यथा, यमक-भेद (१८, १४-१७), एकाक्षर (१८, १६-२१) (गोमूत्रिकाबन्ध ) १८.६८-६६, अश्वधुबन्ध (१८.१०४) आदि। कवि ने आठवें सर्ग में भी प्रायः यमक की योजना की है।

(नाश) नहीं होता था, केवल अक्षर में संधि के कारण लय (श्लेष) पाया जाता था।"

ऐसे शाब्दीक्रीडा के स्थलों को छोड़कर जहाँ कवि ने नगरी, ऋतु, वनविहार, जलविहार, दम्पतिविलास, युद्ध आदि प्रसंगों का श्लेषरहित ऐसा वर्णन किया है, वहाँ वर्णन बिना दो अर्थ किये दोनों कथाओं में घटित होता है, काव्य का सौन्दर्य निःसन्देह निखर उठा है। ये स्थल धनंजय की कला-विदग्धता के प्रमाण हैं और प्रायः माघ तथा रत्नाकर के वर्णनों की याद दिलाते हैं। इस तरह की शैली के प्रचुर स्थल काव्य में हैं। जैसे वन में वप्रक्रीडा करते बैल का यह वर्णनः-

**स विषाणविधूतरोधसं सहसापस्किरणमाणमैक्षत।**
**शिरसिस्थितपंकमिच्छया प्रधनस्मेव भटं गवां पतिम्।।** (४.४७)

"उन राम (युधिष्ठिर) ने सहसा सींगों से नदी के तट को उखाड़ते, सिर में कीचड़ से सने बैल को (दूसरे बैलों से लड़ने की इच्छा से) वप्रकीड़ा करते उसी तरह देखा, जैसे हाथियों के दाँतों के प्रहार से क्षत, अनेक शस्त्रों से युक्त युद्ध करने की इच्छा से कोई योद्धा शत्रुओं को चुनौती दे रहा हो[1]"। राम लक्ष्मण तथा खरदूषण और श्लेषार्थ में भीमार्जुन तथा कीचक की सहायता के लिये आये कौरवों के युद्ध का यह वर्णन द्रष्टव्य है:-

**"इतस्ततः संवरीषतां द्विषो सितातपत्राणि शितार्धचन्द्रकैः।**
**तयोर्पिलूनानि यशांसि संहतिं समागतानीव रणाङ्गणेऽपतन्।।** (६.१६)

"उन दोनों (राम-लक्ष्मण, भीमार्जुन) के तीक्ष्ण अर्धचन्द्र बाणों द्वारा काटे, इधर-उधर से घेरा डालने की इच्छा वाले शत्रुओं (खर-दूषण, कौरवों) के श्वेत छत्र युद्ध-भूमि पर एकत्रित हुए यशों की तरह गिर पड़े।"

उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट है, यद्यपि धनंजय विशेष निजी मौलिकता का कम परिचय देते हैं, और प्रायः वर्णन शैली तथा बिंबविधान में भारवि, माघ, और रत्नाकर के पर्याप्त रूप में ऋणी हैं, तथापि कृष्णमाचरियार के शब्दों में "एक साथ बोझिल और प्रवाहपूर्ण काव्यरचना करने में सफल हैं"। पाण्डित्यपूर्ण कवित्व की दृष्टि से धनंजय का कला-कौशल स्तुत्य है, पर हृदय को स्पर्श करने वाले भावात्मक स्थल काव्य में प्रायः नहीं मिलते।

शालिनी (सर्ग ११), प्रमिताक्षरा (सर्ग १२), मत्तमयूर (सर्ग १३) प्रहर्षिणी (सर्ग १४) पुष्पिताग्रा (सर्ग १५) और उद्गता (सर्ग १७) वृत्तों में एक-एक सर्ग निबद्ध किया है। सर्गान्त में प्रायः वसन्ततिलक या शार्दूलविक्रीडित छंद चुने गये हैं। धनंजय का यह काव्य

---

१. धनंजय का यह वर्णन रमणीय होने पर भी भारवि के निम्नांकित पद्य से प्रभावित है।
परीतमुक्षावजये जयश्रिया नदन्तमुच्चैः क्षतसिंधुरोधसम्।
ददर्श पुष्टिं दधतं स शारदीं सविग्रहं दर्पमिवाधिपं गवाम्।। (किरातार्जुनीय ४.११) )

संस्कृत जैन रामकाव्यों में काव्यशैली की दृष्टि से विशेष महत्त्व का है, अतः इसके वैशिष्ट्य का परिचय कुछ विस्तार से देना आवश्यक समझा गया है।

## (ख) जैन महापुराणों में वर्णित रामकथा :

## गुणभद्र (उत्तरपुराण)-(नवीं शती ई.)

राम-कथा स्वतन्त्र काव्यों के अतिरिक्त जैन परम्परा के अनुसार ६३ महापुरुषों-२४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्ती, ९ वासुदेव, ९ बलराम, तथा ९ प्रतिवासुदेव- के चरितों पर निबद्ध त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितों या महापुराणों में भी मिलती है। जैन महापुराण-शैली की प्रथम उपलब्ध रचना जिनसेन का त्रिषष्टिलक्षण-महापुराण-संग्रह है, जिसे संक्षेप में केवल 'महापुराण' कहा जाता है। यह विशाल पुराण-काव्य है। जिनसेन इस संस्कृत पुराण को ४७ पर्वों तक ही निबद्ध कर पाये कि उनका निधन (सम्भवतः ८४३ ई. में) हो गया। फलतः यह रचना अधूरी रह गयी। इस महापुराण के शेष अंश को उनके शिष्य गुणभद्र ने पूरा किया। गुणभद्र द्वारा रचित 'महापुराण' का यह उत्तरार्ध 'उत्तरपुराण' के नाम से प्रसिद्ध है। गुणभद्र के शिष्य लोकसेन ने मान्यखेट के राष्ट्रकूट राजा कृष्ण द्वितीय अकालवर्ष के राज्यकाल में २३ जून ८७ ई. (श्रुतपंचमी) को गुणभद्र के उत्तरपुराण का सम्मान (अभिषेक) किया था, इसका संकेत उत्तरापुराण की प्रशस्ति में मिलता है। गुणभद्र दिगम्बर जैन थे। हम बता चुके हैं, उन्होंने विमलदेव तथा रविषेण की राम-कथा का अनुसरण न कर कवि परमेश्वर द्वारा वर्णित रामकथा को अपनाया है। और आगे चलकर गुणभद्र की रामकथा की ही परम्परा पुष्पदंत (पुष्फयंत) के अपभ्रंश 'महापुराण' में मिलती है।

गुणभद्र की उत्तरपुराण के अतिरिक्त दो रचनायें और मिलती हैं–आत्मानुशासन और जिनदत्तचरित्र। प्रथम रचना भर्तृहरि के वैराग्यशतक की तरह शांतरसपरक नीतिमय पद्यों का संग्रह है, दूसरी नौ सर्गों में निबद्ध चरित-काव्य है।

गुणभद्र ने काव्य के आरंभ में राम-लक्ष्मण के पूर्वभवों की कथा कही है, जो दिलचस्प है। मलयदेश में रत्नपुर नगर के राजा प्रजापति की पत्नी गुणकान्ता से चन्द्रचूल नामक पुत्र पैदा हुआ था। राज्यमंत्री को भी एक पुत्र था- विजय। दोनों कुमार घनिष्ठ मित्र थे और चरित्र से आवारा थे। इस नगर में एक कुबेर (सेठ) था, उसकी पुत्री कुबेरदत्ता अत्यधिक रूपवती थी। दोनों आवारा मित्रों ने कुबेरदत्ता का अपहरण कर लिया। सेठ के राजा से शिकायत करने पर राजा ने दोनों को बंदी बनाकर मृत्युदंड का आदेश दिया। मंत्री उन्हें जंगल में ले गया पर वहाँ एक जैनमुनि मिल गये जिन्होंने इन कुमारों के लक्षण देखकर बताया कि ये भावी महापुरुष हैं जो तीसरे जन्म में क्रमशः आठवें बलराम तथा आठवें वासुदेव होंगे। दोनों कुमारों ने मुनिव्रतधारण कर घोर तपस्या की। मरने पर अगले जन्म में वे देवयोनि में उत्पन्न हुए। यहाँ उनके नाम क्रमशः मणिचूल तथा स्वर्णचूल थे। देवयोनि को भोग कर वाराणसी के राजा दशरथ की रानी सुबला के गर्भ से मंत्रिपुत्र विजय

पद्म (राम) के रूप में और कैकयी के गर्भ से राजकुमार चन्द्रचूल लक्ष्मण के रूप में पैदा हुए। इसके बाद सीता के जन्म की कथा है, जो मिथिला के राजा जनक की पत्नी वसुधा के गर्भ से उत्पन्न हुई थी। राजा जनक एक यज्ञ कराना चाहते थे, पर उन्हें डर था कि विद्याधर तथा रावण उसमें विघ्न डालेंगे, अतः दशरथ से यज्ञ की रक्षा के लिये सहायता माँगते हैं। दशरथ राम और लक्ष्मण को उनकी सहायता के लिये भेजते हैं। यज्ञ की निर्विघ्न समाप्ति के बाद जनक राम से सीता का विवाह कर देते हैं। राम सीता के अतिरिक्त छः विवाह और करते हैं, इस तरह गुणभद्र ने राम की सात पत्नियाँ और लक्ष्मण की सोलह पत्नियों का उल्लेख किया है।

यद्यपि दशरथ वाराणसी के राजा थे पर बाद में वे साकेत को राजधानी बनाकर वहाँ रहने लगे। राम-लक्ष्मण ने दशरथ के वाराणसी में जाकर वहाँ का प्रबंध करने की आज्ञा माँगी और वाराणसी जा बसे। इसी बीच नारद ने एक दिन लंका के राजा रावण से सीता के सौंदर्य की चर्चा की। रावण ने मारीच की सलाह से शूर्पणखा को दूती बनाकर सीता को फुसलाने भेजा, पर वह सफल न हो सकी। तब मारीच को माया-मृग बनाकर राम-लक्ष्मण को दूर ले जाकर पीछे से सीता का अपहरण कर लिया। आगे की रामकथा में गुणभद्र ने जो परिवर्तन किये हैं उनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। राम, सुग्रीव और अणुमान् (हनुमान्) की सहायता से सीता का पता चलाकर रावण के विरुद्ध चढ़ाई करते हैं और युद्ध में रावण लक्ष्मण के हाथों मारा जाता है। गुणभद्र के उत्तरपुराण की काव्यशैली के निदर्शन निम्नांकित हैं:–

> सीतां मिथः श्रिताभावि विदादेशभयात् क्षितौ।
> यां निक्षेपयति स्मेति मया कलहकारणात्।।
> आगतामेव मत्पुत्रीं त्वां तां मे मन्यते मनः।
> पापेन विधिनाऽऽनीता भद्रे त्वं दुःखकारिणा।।
> न जाने त्वां विलोक्याऽद्य मम स्नेहः प्रवर्धते।
> यदि मज्जननीत्वं त्वं पद्मनेत्रेऽवबुध्यसे।।
> त्वां मे भावयितुं वष्टि सपत्नीं खचराधिपः।।
> तेन बाले मृतिं वापि याहि मागास्तदीप्सितम्।।[1]

(मन्दोदरी ने सीता को अपनी खोयी पुत्री समझकर उससे कहा) "जिस सीता को भविष्य को जानने वाले के आदेश के भय से मैंने पृथ्वी पर मुझसे कलह के डर से रावण ने छोड़ दिया था, उसी मेरी पुत्री को वापस आई तुझे मेरा मन मान रहा है। हे कल्याणकारिणी, दुःख देने वाला पापी भाग्य तुम्हें वापस ले आया है-मैं नहीं जानती, तुम्हें

१. उत्तरपुराण अष्टषष्टि पर्व ३४८-३५२

देखकर (क्यों) मेरा स्नेह उमड़ रहा है, हे कमलनेत्रे, यदि तुम मुझे अपनी माता के रूप में जान लेती हो, तुम्हें राक्षसों का राजा रावण मेरी सौत बनाने को कहता है, तो हे बाले, मर जाना पर उसकी इच्छा पूरी न करना"। सेना-प्रयाण का वर्णन-

"सपक्षा इव सम्पन्नकंकटा गगनान्तरम्।
लिलंघयिषवो लालाजलफेनप्रसूनकैः।।
स्वपादनटनृत्तार्थमचर्यन्तो धरामिव।
हयाः यवनकाश्मीरवाह्लीकादिसमुद्भवाः।
स्फुरदुत्खातखड्गांशु विलसत्सादृयाधिष्ठिताः।
महासैन्याब्धिसंभूततरंगाभा विर्निगता।।
संग्रामाम्भोनिधेः प्रोताः प्रचेलुः पृथवो रथाः।
चेक्रणैकेन चेच्चक्री विक्रमी न स्तयोर्द्वयम्"।।
(६८.६१-६६)

"कवच से युक्त, अपने लालाफेन के पुष्पों से उपलक्षित, आकाश को मानो पंखमयुक्त हो लाँघने की इच्छा वाले, अपने पैरों के नटों के नृत्य के लिये मानों पृथ्वी की अर्चना करने, यवन काश्मीर वाह्लीक आदि देशों में पैदा हुए, चमकते नंगे खड्गों की चमक से युक्त सवारों से अधिष्ठित, महासैन्य रूपी समुद्र में उत्पन्न तरंगों की शोभा वाले घोड़े निकल पड़े।

बड़े-बड़े रथ संग्राम रूपी समुद्र के विशाल पोतों की तरह युद्धभूमि की ओर चल पड़े। अगर एक चक्र के कारण रावण चक्रवर्ती है, तो हम दो चक्र के कारण उससे बढ़कर है।

## शिलांक (चउपण्ण-महापुरिसचरिय)[1] -(नवीं शती ई.)

शिलांक या शिलाचार्य ने 'चउपण्णमहापुरिसचरिय' में ५४ महापुरुषों (नौ प्रतिवासुदेवों के चरित को छोड़कर) का चरित प्राकृत जैन महाराष्ट्री गद्य में वि.सं. ६२५ (८६८ ई.) में निबद्ध किया है। इस रचना में गद्य के बीच-बीच में गाथायें भी निबद्ध हैं। शिलांक ने रामकथा बड़े संक्षेप में कही है। जैन दृष्टि से किये गये परिवर्तनों के अतिरिक्त अन्यत्र कथा में शिलांक प्रायः वाल्मीकि का ही अनुसरण करते हैं। मुख्य विशेषतायें ये हैं:-

(१) यहाँ शत्रुघ्न सुमित्रा के पुत्र न होकर कैकेयी के गर्भ से उत्पन्न भरत के सहोदर भाई हैं।

---

१. प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी, अहमदाबाद द्वारा पं. अमृतलाल मोहनलाल भोजक के सम्पादकत्व में प्रकाशित (१९६१)।

(२) वाल्मीकि की भाँति यहाँ रावण की बहन का नाम शूर्पणखा है, न कि चन्द्रनखा जो विमलसूरि के यहाँ है।
(३) माया-मृग का प्रसंग वाल्मीकि के अनुसार है, विमलसूरि में यह प्रसंग नहीं मिलता।
(४) शिलांक तथा विमलसूरि के यहाँ खरदूषण का वध सीताहरण के बाद की घटना है, जबकि वाल्मीकि के यहाँ यह सीताहरण के पूर्व की घटना है।
(५) वाल्मीकि की तरह यहाँ भी राम वालि का वध करते हैं, पर विमल के यहाँ वालि सुग्रीव को राज्य देकर मुनि बन जाता है।
(६) विमल में त्रिजटा का प्रसंग नहीं है, पर शिलांक के यहाँ नन्दनवन (अशोकवन) में सीता को त्रिजटा द्वारा सात्वना देने का प्रसंग है, जो वाल्मीकि से मिलता है।
(७) यहाँ लक्ष्मण चक्र से रावण का वध करते हैं, राम नहीं।
(८) विमलसूरि की तरह यहाँ भी राम निर्वाण को प्राप्त होते हैं, लक्ष्मण नरक भोगते हैं।
(९) शिलांक राम की आयु १२००० वर्ष मानते हैं, किन्तु विमल १७००० वर्ष। वाल्मीकि के अनुसार राम ग्यारह हजार वर्ष राज्य करते हैं।
(१०) शिलांक सीता-वनवास वाली परवर्ती घटना का उल्लेख नहीं करते।

## पुष्पदन्त (पुष्फयंत) (महापुराण)[1] (१०वीं शती ई.)

पुष्पदन्त काश्यप गोत्र के ब्राह्मण थे। उनके माता-पिता मूलतः शैव थे, किन्तु बाद में जैन धर्म में दीक्षित हो गये थे। वे अपने पिता का नाम केशव तथा माता का नाम मुग्धा देवी बताते हैं। पुष्पदन्त को जीवन के आरंभ में उचित सम्मान नहीं मिला था, अतः वे मान्यखेट (विदर्भ) के राष्ट्रकूट राजा कृष्ण तृतीय (९४९-९६८) के मंत्री भरत द्वारा सम्मानित होकर मान्यखेट में रहने लगे[2] यहीं भरत के कहने पर उन्होंने 'महापुराण' की रचना की, जिसका पूरा नाम 'तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकार' है, जिसका आरंभ उन्होंने ९५९ ई. में किया था। इसके अतिरिक्त उनकी दो कृतियाँ और उपलब्ध हैं–जसहरचरिउ और णायकुमारचरिउ। पुष्पदन्त के कवित्व की प्रशंसा के विषय में भी सूक्तियाँ मिलती हैं[3]। पुष्पदन्त 'कुसुमदशन' नाम से भी प्रसिद्ध थे। पुष्पदन्त को जीवन के आरंभ में अभावों से

---

१. पुष्पदन्तः महापुराण-डा. परशुराम लक्ष्मण वैद्य द्वारा सम्पादित
(माणिकचन्द्र दिगंबर जैन ग्रन्थमाला, बंबई द्वारा प्रकाशित। १९३७-४०)
२. भरत एक उदार व्यक्ति थे। उनके विषय में अनेक प्रशस्तिपद्य डॉ. वैद्य ने अपने सम्पादन की भूमिका में उद्धृत किये हैं। पुष्पदन्त उनके संबंध का यह पद्य प्रसिद्ध है।
एको दिव्यकथाविचारचतुरः श्रोता बुधोऽन्यः प्रियः
एकः काव्यपदार्थसंगतमतिश्चान्यःपरार्थोद्यतः।
एकः सत्कविरन्य एव महतामाधारभूतो विदां
द्वावेतौ सखि पुष्पदन्तभरतौ भद्रे भुवो भूषणम्। वही, Introduction P.xix
३. णाइनदसुरिन्दणरिन्दवन्दिया जणियजणमणाणन्दा। सिरिकुसुमदसणकइमुहणिवासिणी जअइ वाईसी।।
वही, Introduction p.xix

जूझना पड़ा था, वे बार-बार तिरस्कृत भी हुए थे। फलतः वे अक्खड़ स्वभाव के अभिमानी व्यक्ति बन गये थे। ब्राह्मण धर्म के प्रति उनमें वैसी सहिष्णुता और उदारता नहीं मिलती, जैसी स्वयंभू में देखने को मिलती है।

महापुराणु[1] की केवल ११ संधियों (६६ से ७६ तक) में रामकथा वर्णित है। यहाँ पुष्पदन्त का ध्यान कथा को संक्षिप्त रूप में ही प्रस्तुत करना है, यह अवश्य है कि कवि की वर्णन शैली अलंकृत है और पुष्पदन्त पर संस्कृत महाकाव्यों की काव्यरूढ़ियों का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। पुष्पदन्त स्वयंभू तथा विमलसूरि वाली रामकथा को नहीं अपनाते, अपितु गुणभद्र की उत्तरपुराण वाली राम-कथा को अपनाते हैं। यहाँ राम की माता का नाम सुबला है,[2] और लक्ष्मण सुमित्रा के पुत्र न होकर कैकेयी के पुत्र हैं। यहाँ कैकेयी और मन्थरा के षड्यन्त्र का उल्लेख नहीं है। सीता मंदोदरी के गर्भ से उत्पन्न परित्यक्ता रावण-पुत्री है, जिसे जनक पाल लेते हैं। रावण सीता का हरण नारद के उसकाने पर करते हैं। दशरथ की मृत्यु राम के लंका से लौटने पर होती है। पुष्पदंत के यहाँ राम और लक्ष्मण के वर्ण (रंग) के विषय में परम्परागत राम-कथा से भेद मिलता है। यहाँ राम गौर वर्ण हैं (क्योंकि आठवें बलदेव हैं।) और लक्ष्मण श्याम वर्ण, जो (आठवें वासुदेव हैं)। पुष्पदन्त ने काव्य का आरंभ भरत के कहने से किया है इसका उल्लेख वे रामकथा के शुरू में भी करते हैं।

**णियबुद्धिपवित्थरू णउ रहमि।**
**लइतं पि किंपि एवहिं कहमि।।**
**निव्वाहमि भरहब्भत्थियडं।**
**परिपालमि पडिपण्णडं थियउं।।** (म.पु. ६६.१)

यहीं पुष्पकदन्त ने पुराने अपभ्रंश रामकथाकार स्वयंभू तथा चतुर्मुख की प्रशंसा करते कहा है कि मेरे पास न तो वैसा कवित्त ही है, न मुँह ही। मैं छंद और लक्षण (अलंकार) भी नहीं जानता, मेरी लोग हँसी करेंगे, फिर भी धृष्टता से कविता कर रहा हूँ।[3]

अच्छे कवियों द्वारा प्रकाशित मार्ग में दस मुँह वाला भी डर जाता है, जैसे वानरों

---

१. दे. प्रेमी: जैन सा. पृ. ३०७-३१२ तथा **Indian Kavay Literature** vol v pp 625 FF.

२. करगेज्झुमज्झु उत्तुंगथणि। तहु सुबल नाम वल्लह घरिणि।
देविहिणवमासउ सुउ जणिउ। तणु रामु राएँ भणिउ।।
मणिचूलु देउ दसरहरयइ सुउ अवरु वि जायउ केक्कयइ।
जोइउ लक्खणलक्खंकियउ। सो ताए लक्खण कोक्कियउ।। **म.पु.** संधि ६६ कडवक १२

३. सामग्गि ण एक्क वि अत्थिमहु। किर कवण लीह विरकइहिं सहु।।
कइराउसयंभु महायरिउ। सो सयणसह सहिं परियरिउ।।
चउमुहहु-चयारि कुलाइं जहिं। सुकइत्तणु सीसइ काइं तहिं।।
महु एक्कुलंपि मुहुंखंडियउं। विहिणा पेसुण्णउं मंडियउं।
मइं छंदुजलक्खणु भावियउ। अप्पउ जणि हासउ पावियउ।।
बुहहियवइ जइ विन पइसरमि। धिट्ठत्ते इवि कव्वु करमि।। (म.पु. ६६.१)

के द्वारा प्रकाशित मार्ग से रावण डर जाता है, फिर मैं तो केवल एक मुँह वाला हूँ। राम के चरित्र (धर्म) की कथा के गुण-श्रवण में दुर्मुख दुष्ट कहाँ ढुक पाता है। (राम के धनुष की प्रत्यंचा के शब्द में दुष्ट खरदूषणादि कहाँ टिक पाते हैं।)

**सुकइपयासियमग्गि मणि दहमुहु वि चमक्कइ।**
**रामधम्मगुणसद्धि अमुहु पिसुणु कहिं ढुक्कइ।। (६६.१)**

यहाँ कवि की श्लेष योजना द्रष्टव्य है:-सुकइपयासियमग्गि (१. सुकविप्रकाशितमार्गे' २. सुकपि प्रकाशितमार्गे), दहमुहु (१. दस मुँह वाला, २. रावण), रामधम्मगुणसिद्धि (१. रामधर्मगुणशब्दे या शब्देन, रामधनुर्गुणशब्दे या शब्देन)

पुष्पदन्त की रामकथा के आरंभ में मगधाधिपति श्रेणिक द्वारा गौतमगणधर के समक्ष प्रचलित शंकायें उठाई गई हैं-क्या रावण के दस सिर थे? क्या उसका पुत्र इन्द्रजित् उससे बड़ा था? वह अतुल बल सुना जाता है, वह राक्षस था या मनुष्य? क्या उसने शिव को सिर चढ़ाकर अर्चना की थी? क्या वह बीस नेत्र और बीस हाथों वाला था? क्या वह राम के बाण से मारा गया या श्री रमण (वासुदेव लक्ष्मण) के हाथों? क्या आज भी विभीषण जीवित हैं और उसपर यमराज का शासन नहीं चलता? क्या कुभंकर्ण छः महीने सोता और जागने पर हजार भैंसे खाता था?' लोग ये असत्य बातें कहते हैं। वाल्मीकि तथा व्यास के वचनों ने लोगों को ठग रक्खा है, जिससे दूसरे लोग भी कुमार्गकूप में गिर रहे हैं।

इसलिए गोतम गणधर ने भुवन में पवित्र पद्मचरित (रामचरित) को वैसा प्रकाशित किया है, जैसा श्री महावीर ने देखा था और मैंने उसी को कहा है:-

**जिणचरणजुयलसंणिहिय मइ। आउच्छइ वहु मगहाहिवइ।**
**णिरु संसयल्लिउं मज्झु मणु। गोत्तमगणहर मुणिणाह भणु।।**
**किं दहमुहु सहुं दहमुहहिं हुउ। किर जम्मे गरुयउ तासु सुड।**
**जो सुम्मइ भीसणु अतुल बल। किं रक्खसु किं सो मणुयखलु।**
**किं अंचिउ तेण सिरेणहरु। किं वीस णयणु किं वीस करु।।**
**किं तहु मरणावह रामसर। किं दीहरेथिर सिरिरमयण कर।।**
**सुग्गीवपमुह णिसियासिधर। किं वाणर किं ते णरयवर।।**
**किं अज्जु वि देव विहीसणहु। जीविउ ण जाइ जमसासणड।।**
**छम्मासइं णिद्दणेय मुयइ। किं कुंभकण्णुछोरइ सुखइ।।**
**किं महिससहासहिं धड लहइ। लइ लोउ असच्चु सब्बुकहइ।।**

१. प्राकृतापभ्रंश में 'सुकवि' तथा 'सुकपि' दोनों का रूप "कगचजदपयवां प्रायो लोपः" इस सूत्र के अनुसार 'सुकइ' होता है। अतः 'सुकई' में श्लेषालंकार है।

वम्भीयवासवयणिहिं णाडिड। अण्णाणु कुम्भग्गकूवि पडिउ।।
गोत्तम पोमचरित्तु भुवणि पवित्तु पयासहि।
जिह सिद्धात्यसुएण दिट्ठउ तिह महुं भासहि।। (६९.३)

पुष्पदन्त के काव्यसौंदर्य से दो निदर्शन दिये जा रहे हैं। राम-लक्ष्मण अपनी पत्नियों के साथ जलक्रीड़ा कर रहे हैं, उसका सरस वर्णन यह है:-

का वि णियंबिणि णाहहु णासइं। पाणि णिमज्जइ दूरउ दीसइ।
सरि परिघोलिरु सण्हउ पंडरु। पाडियछल्लि व कड्ढइ अंबरू।।
कावि उरत्थलि चडिउ उविंदहु। णावइ विज्जुलि अहिणव कन्दहु।।
पत्तिणिपत्त इ पेच्छिवि जलकण। हारुण तुट्टइ अवलोइय थण।।
कावि हियउल्लइ विंभिय मंतइ। अलयह अलिहिं मि अंतरु चिंतइ।
कावि ण इच्छइ जलपक्खइलइ। कज्जलतिलयपत्तपक्खालण्इ।
उड्डइ अंतरि करइंदीवरु। तहु णवणालु व थिउ धारासरु।।
चपलरहल्लिजलोल्लियकेलीं। राम करेफिणु चिरु जलकेली।।
(म.प. ७१.१७)

(कोई नितंबिनी प्रिय के पास छिपकर पानी में निमग्न हो जाती है और दूर दिखायी पड़ती है। वह अपने स्निग्ध श्वेत वस्त्र को इस तरह उठाती दिख रही है, जैसे वह जल की ही ऊपरी परत (पाणियछल्लि-पानी की छाल) हो। कोई सुंदरी (श्यामवर्ण के ) लक्ष्मण के उरः स्थल पर चढ़ जाती है, उस समय वह ऐसी दिख रही है जैसे अभिनव मेघ (कां कं (जल को) देने वाले) पर बिजली चमक उठी हो। पद्मपत्र पर बूँदे देखकर उसे लगा कि कहीं उसका हार टूट गया है जिसके मोती गिर पड़े हैं, पर वक्षः स्थल को देखकर उसे वास्तविकता का पता लग जाता है कि हार टूटा नहीं है। कोई रमणी विस्मित होकर मन में मंत्रणा करती (सोचती) है और अपने काले केशों (अलकों) और भौंरों के अंतर के बारे में सोच रही है। कोई युवती मुँह को पानी से साफ नहीं कर रही है, कहीं काजल और तिलकपत्र (पत्ररचना) न धुल जाय। वह करतल और कमल का भेद मालूम कर रही है, क्योंकि हाथ में पानी टिक नहीं पाता, जबकि कमलनाल पर धाराजल स्थित है। चंचल लहरों में वह विलुलित होती हुई इस प्रकार बड़ी देर तक जलकेलि कर रही है।) युद्धभूमि में रावण की वीरता का यह स्थल भी द्रष्टव्य है:-

ता धगधगधगंतुरुयजलणु वखेयरलच्छिमाणणो।
खाणि बहुरूविणीइ बहुरूवहिं उद्धाइउ दसाणणो।।
गयवरि गयवरि हयवरि हयवरि। रहवरि रहवरि णरवरि णरवरि।
खेयरि अभिडंति पवरामदि। छत्ति विमाणि जाणि धइ चामरि।

चउहुं मि पासहि भउ भीसावणु। जलि यलि महियलि णहयालि रावणु।।
वीसपाणिपरिभामिय पहरणु। तिणयणफलतमाल संणिहाणु।
गुंजापुंजसरिसणयणारुणु। हणु हणु हणु भंणतु रणदारुणु।
अग्गइ पच्छइ चंचल धावइ। मणहु पासिड वेएण पावइ।।
गयकुंभयलइं पायहिं पेल्लइ। झत्ति दंत उम्मूलवि घल्लइ।।
परिभमंतकरिवरकर वंचइ। रिक्खइ गेज्जावलिअ णिलुंचइ।
सारिउ कसमसंति मुसुमूरइ। अंतरसेनासणिय विभारई।।
विलुहियकण्णचमर अच्छोयइ। कच्छोलंबिय घंटिय तोड़इ।।
असिणा दारइ मारइ मयगल। घिवइ णहंगणि-चलमुत्ताहल।।
(म. पु. ७५.१६)

(तब देवताओं द्वारा दृश्यमान रावण क्षयकाल की आग की तरह जलता हुआ, क्षण में बहुत रूपों में माया से बहुरूपिये की तरह प्रकट होता तेजी से दौड़ पड़ा।

हाथियों से हाथी, घोड़े से घोड़े, रथों से रथ, पदातियों से पदाति भिड़ रहे हैं। आकाश में श्रेष्ठ देवताओं के विमान सेना के छत्र-चामरों से टकरा रहे हैं। चारों ओर से भयंकर भट बढ़ रहे हैं, और जल-थल, पृथ्वीतल और नभस्तल में रावण (घूम रहा है), वह बीसों हाथों में आयुध घुमा रहा है और उसका शरीर शिव (त्रिनयन) के गले और तमाल वृक्ष के समान नीला (काला) है, उसके नेत्र घुंघवी के पुंज की तरह लाल हैं, और वह युद्ध में भयंकर 'मारो मारो मारो' ऐसा कह रहा है। वह चंचलता से आगे-पीछे इतना तेज दौड़ रहा है कि मन भी उसके समान वेग नहीं पा सकता। वह पैरों तले हाथियों के कुंभस्थल को पेल रहा है, और झटिति उनके दांतों को उखाड़कर फेंक रहा है, घूमते हाथियों की सूँडों को वह मरोड़ रहा है और तारों के समान चमकती उनकी क्षुद्र घण्टिकाओं (किंकिणियों) को नोंच रहा है। हाथियों की खिसकती झूल को मसल रहा है और सेना के मध्य स्थित सवारों को काट देता है। हाथियों के कानों पर हिलते चामरों को उखाड़ फेंकता है और उनकी बगल में लटकते घंटों को तोड़ देता है। तलवार से हाथियों को चीर कर मार रहा है और आकाश में (उनके गण्डस्थल के) चंचल मोतियों को उछाल रहा है]।

पुष्पदन्त ने भी स्वयंभू की तरह काव्य को संधियों में और प्रत्येक संधि को कडवकों में विभक्त किया है। प्रत्येक कडवक के आरंभ में द्विपदी छंद में निबद्ध छड्डणिया और अंत में द्विपदी छंद के किसी भेद में निबद्ध घत्ता है। मूल कडवक चतुष्पदियों में निबद्ध है, ये चतुष्पदियाँ प्रसंगानुकूल संख्या में न्यूनाधिक हैं। सर्वत्र समान संख्यक (४चतुष्पदियाँ या ८ अर्धालियाँ) नहीं है। जैसे उपर्युक्त कडवक में ११ अर्धालियाँ (साढ़े पाँच चतुष्पदियाँ)

---

१. यथा-संधि ७४ के प्रथम कडवक में अष्टमात्रिक तालच्छन्द (चतुष्पदी) निबद्ध है।
सिरि वे उविंदहु। सरि व समुद्दहु।। मेत्तिपणेहइ। मोरि व मेहहु।। (७४.१)

है। पुष्पदन्त ने कडवकों में प्रायः षोडशमात्रिक तालच्छन्द (जैसे पद्धडिया) मूल छंद के रूप में चुना है, पर कहीं-कहीं अन्य मात्रिक चतुष्पदी तालच्छन्द भी निबद्ध किये हैं[1]। संधि ७४.१ में पुष्पदन्त ने जिस अष्टमात्रिक तालच्छन्द को चुना है, वह स्वयम्भूछन्दस् (७.७) का 'मकरभुजा' या प्राकृतपैंगलम् के मधुभार (१.१७५) छंद से मिलता है, पर यहाँ दो चतुष्कलों में अंतिम चतुष्कल गण नियत रूप में भगण (ऽ११) है। इस तालच्छन्द के गाने में सम्भवतः ताल पहली दो मात्रा छोड़कर तीसरी मात्रा से शुरू की जाती थी और दूसरी ताल छठी मात्रा पर पड़ती थी जहाँ गुर्वक्षर निबद्ध है[1]।

## हेमचन्द्र-(त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित) (११वीं-१२ शती ई.)

रामकथा श्वेताम्बर जैन आचार्य हेमचन्द्र ने त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित में १० पर्वों में निबद्ध की है। इसके अतिरिक्त उन्होंने अपने अन्य ग्रन्थ 'योगसार' की स्वोपज्ञ टीका में भी 'सीता-रावण-कथानक' का वर्णन किया है, पर यहाँ राम के जीवन के उत्तरार्ध से संबद्ध सीता वनवास वाली तथा बाद की घटनायें वर्णित नहीं हैं, जो त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित के रामचरित (पद्मचरित) वाले अंश के पर्व आठ, नौ तथा दस में मिलती हैं।

हेमचन्द्र के जीवन के विषय में पर्याप्त जानकारी मिलती है[2]। उनका जन्म १०८६ ई. में गुजरात के धंधूका गाँव में हुआ था। उनकी माता ने उन्हें बचपन से ही जैन साधु देवचन्द्र का शिष्य बना दिया। हेमचन्द्र गुजरात के चालुक्य-नरेश सिद्धराज जयसिंह तथा उनके उत्तराधिकारी कुमारपाल की राज्यसभा से संबद्ध रहे जिनका समय १२वीं शती ई. है। हेमचन्द्र के प्रभाव से ही कुमारपाल जैनधर्म में दीक्षित हो गया। कुमारपाल के निधन के बाद उसके भतीजे ने उसके सिंहासन पर बैठने पर हेमचन्द्र को प्रताड़ित करना आरंभ कर दिया, क्योंकि वह शैव था। हेमचन्द्र का निधन ११७२ ई. में हो गया। उन्होंने दर्शन, योगशास्त्र, व्याकरण, काव्यशास्त्र, छन्दःशास्त्र आदि विविध शास्त्रीय विधाओं पर ग्रन्थ लिखे हैं और त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित (महापुराण) तथा 'कुमारपालचरित' काव्य भी निबद्ध किया है। अंतिम काव्य में एक ओर कुमारपाल का चरित वर्णित है, दूसरे उनके व्याकरण-गन्थ 'शब्दानुशासन' के अनुसार संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश के व्याकरणिक प्रयोगों के उदाहरण हैं, जहाँ संस्कृत के भट्टिकाव्य की पद्धति का अनुसरण मिलता है। हेमचन्द्र ने अपने कई ग्रन्थों पर स्वोपज्ञ वृत्तियाँ या टीकायें भी लिखी हैं। उनके इस सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र पाण्डित्य के लिये उन्हें 'कलिकालसर्वज्ञ' की उपाधि से विभूषित किया गया था।

हेमचन्द्र द्वारा वर्णित रामकथा मूलतः विमलसूरि के 'पउमचरिय' से प्रभावित है, और कुछ स्थानों पर रविषेण के 'पद्मपुराण' का भी प्रभाव है जो स्वयं विमलसूरि के ऋणी हैं।

---

१. दे: व्यास: **प्राकृतपैंगलम्** (समीक्षा) भाग २ पृ. ४४५ प्राकृत टेक्स्ट सोसाइटी प्रकाशन सं.४

२. दे. **The Life of Hemacandra** [Singhi Jaina Series vol II]

हेमचन्द्र ने रामकथा १० सर्गों में निबद्ध ३७१ पद्यों में वर्णित की है। उन्होंने काव्य रविषेण की भाँति पुराणशैली के अनुष्टुप् छन्दों में निबद्ध किया है, किंतु सर्गान्त में वसन्ततिलका वृत्त भी मिलता है। यहाँ शत्रुघ्न को दशरथ की चौथी रानी सुप्रभा का पुत्र माना गया है। इस रचना में राम (पद्म) तथा लक्ष्मण द्वारा वज्रावर्त तथा आर्णवावर्त-धनुषों को क्रमशः चढ़ाये जाने का उल्लेख है। हेमचन्द्र ने कहीं-कहीं वाल्मीकि की रामकथा की भी कुछ घटनायें ले ली हैं, यथा वालि द्वारा रावण को कांख में दबाकर पृथ्वीमण्डल की परिक्रमा का प्रसंग। हेमचन्द्र ने राम की चार रानियों का संकेत किया है,[1] जबकि विमलसूरि ने राम की ८००० पत्नियों का उल्लेख किया है, जिनमें चार पत्नियाँ प्रमुख थीं[2]। हेमचन्द्र ने सीता-वनवास का कारण सीता की सपत्नियों का षड्यन्त्र बताया है, जो राम को सीता के मन में रावण के प्रति अनुराग की झूठी खबर देकर सीता को निर्वासित करवा देती है। इस संबंध में यहाँ भी सीता द्वारा सपत्नियों के कहने पर रावण के पैरों का चित्र बनाने की घटना उल्लिखित है।

वाल्मीकि तथा विमल की रामकथाओं से हेमचन्द्र की रामकथा में यह भिन्नता पाई जाती है। (१) कैकेयी से विवाह के बाद दशरथ मगध के राजा को जीतकर अयोध्या से राजगृह जा बसते हैं। वहीं अन्य रानियाँ बुला ली जाती हैं। राम और लक्ष्मण का जन्म राजगृह में होता है।

## हरिषेण (बृहत्कथाकोश)[3]

आचार्य हरिषेण ने बृहत्कथाकोश की रचना शकसंवत् ८५३ (६३२ ई.) में की थी। ये कर्णाटक के निवासी थे तथा पुन्नाट-संघ के साधु थे। बृहत्कथाकोश में १५७ कथानक हैं। इस ग्रन्थ में दो कथानकों (सं. ८४ तथा ८६) में रामकथा वर्णित है। हरिषेण ने साकेत के राजा की चार रानियाँ मानी हैं :–(१) सुकोशला, (२) सुमित्रा या प्रभा, (३) केकया, तथा (४) सुप्रजा, जिनसे क्रमशः राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न पैदा हुए थे। केकया राम के युवराज बनाये जाने से दुःखी होकर राजा से भरत के लिये राज्य और राम-लक्ष्मण के वनवास- दो वर माँगती है। राम, लक्ष्मण और सीता दंडक वन को चले जाते हैं। यहाँ रहते समय राम को रावण की बहिन शूर्पणखा-जो खरदूषणपत्नी है–देखकर प्रणय प्रस्ताव रखती है और अपमानित होने पर खरदूषण और त्रिशिरा को राम के विरुद्ध युद्ध के लिये ले

---

१. त्रि. श. च. ५.२५३
२. पउमचरिय ६१.१७-१८
३. डा. आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये के संपादन में सिंघी जैन ग्रंथमाला (सं. १७) द्वारा प्रकाशित।

आती है। आगे की कथा प्रायः वाल्मीकि कथा से ज्यों की त्यों मिलती है, जहाँ मारीच वाला प्रसंग भी है। हरिषेण ने मात्र ५७ गाथाओं में रामकथा का वर्णन किया है। और कथा को जैन रंग में रंगने के अतिरिक्त कोई खास बात नहीं मिलती। यहाँ भी रावण का वध लक्ष्मण ही करते हैं और सीता साकेत में अग्निपरीक्षा के पश्चात् जैन साध्वी बन जाती है[1]।

## भद्रेश्वर (महावली)

डॉ. कुलकर्णी ने श्वेतांबर मुनि भद्रेश्वर सूरि की कहावली (कथावली) में रामकथा के उल्लेख होने का संकेत किया है। इस रचना में ६३ शलाकापुरुषों का प्राकृत गद्य में वर्णन है। बीच-बीच में गाथायें भी हैं। भद्रेश्वर सूरि का समय दलाल ने ११वीं शती (गुजरात) के राजा कर्णदेव का समय का उत्तरार्थ तथा याकोबी ने बारहवीं शती का उत्तरार्ध माना है[2] संभवतः भद्रेश्वर की (२) दशरथ ने राम को 'पद्म' नाम इसलिये दिया कि वे पद्म लक्षण से युक्त थे। (३) विमल के अनुसार खरदूषण एक व्यक्ति का नाम है, जो चन्द्रनखा का पति है। हेमचन्द के अनुसार खर चन्द्रनखा का पति है, दूषण और त्रिशिरा खर के छोटे भाई। (४) हेमचन्द्र राम की चार रानियों के नाम क्रमशः मैथिली, (सीता), प्रभावती, रतिनिभा तथा श्रीदामा बताते हैं।

हेमचन्द्र की यह रचना काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से रविषेण की अपेक्षा अधिक अलंकृत शैली का परिचय देती है। ऋतुओं, विलास-क्रीड़ा, युद्ध आदि का सुन्दर वर्णन यहाँ मिल जाता है और उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यास जैसे अलंकारों का प्रयोग मिलता है। फिर भी कृत्रिम अलंकृत शैली से हेमचन्द्र का कवित्व मुक्त है। निदर्शन के तौर पर निम्नांकित स्थल देखे जा सकते हैं।

**आलिंग्य दाशरथिना सुतवत्प्रसादात्**
**पृष्टः शशंस दशवक्त्रविमाननां ताम्।**
**सीताप्रवृत्तिमखिलां हनुमान् यथाव-**
**दाकर्ण्यमानभुजविक्रमसम्पदन्यैः।।**

(७ पर्व ६ सर्ग प.४०८)

(राम द्वारा पुत्र के समान स्नेह से आलिंगन कर अपने लंकागमन के बारे में पूछे गये हनुमान् ने, दूसरों से रावण की प्रतिष्ठा, बल तथा ऐश्वर्य के बारे में सुनी बातें, रावण द्वारा की गई अवमानना तथा सीता का समस्त वृत्तान्त राम से कहा।) लक्ष्मण के द्वारा रावणवध से प्रसन्न देवताओं का वर्णन यों है–

---

१. Kulkarni p.150
२. Kulkarni pp.180 ff.

इतिदर्पाद्विब्रुवतो रक्षोनाथस्य लक्ष्मणः।
वक्षस्तेनैव चक्रेण कूष्मांडवदातयत्।।

तदा च ज्येष्ठकृष्णैकादश्यामह्नश्च पश्चिमे।
यामे मृतो दशग्रीवश्चतुर्थं नरकं ययौ।।
सपदि जय जयेति व्याहरद्भिदयुर्सद्भि-
र्व्यरचि कुसुमवृष्टिर्लक्ष्मणस्योपरिष्टात्।
समजनि च कपीनां तांडवं चंडहर्षो-
त्थितकिलकिलानादापूर्णरोदोनिंकुजम् (७.७.३७.७)

(इस प्रकार घमण्ड से बोलते राक्षसों के राजा रावण के वक्ष को लक्ष्मण ने चक्र से कुम्हड़े के समान (काटकर) गिरा दिया। तब ज्येष्ठ कृष्ण एकादशी के दिन, दिन के अंतिम पहर में मरा, रावण चौथे नरक में चला गया। इसके तुरंत बाद शीघ्र ही "जय हो, जय हो" ऐसी ध्वनि करते देवताओं ने लक्ष्मण के ऊपर पुष्पवृष्टि की, और वानरों ने अत्यधिक हर्ष के कारण उत्पन्न किलकिला शब्द से पूर्ण द्यावापृथिवी और निकुञ्ज युक्त ताण्डव नृत्य किया।)

## (ग) जैन कथा-साहित्य में राम-कथाः संघदास (वसुदेवहिण्डी)[1]

संघदास की वसुदेवहिण्डी प्राकृत गद्य साहित्य की महत्त्वपूर्ण कृति है। इसका रचनाकाल छठी शती ई. का माना गया है। यह कथा मूलतः कृष्ण के पिता वसुदेव के पर्यटन(देश-भ्रमण) से संबद्ध है किन्तु प्रसंगवश इसमें तीर्थंकरों तथा राम की कथा एवं गुणाढ्य की बृहत्कथा को भी समेट लिया गया है। यह जैन महाराष्ट्रीय प्राकृत में लिखी रचना है। इस कथा के चौदहवें लंमक (मयणवेगलम्मो) में रामकथा वर्णित है[2]। संघदास द्वारा वर्णित रामकथा में वाल्मीकि तथा विमलसूरि दोनों की कथाओं से भिन्नता मिलती है, पर यह विशेषतः वाल्मीकि से प्रभावित है।

संघदास के अनुसार रावण विंशतिग्रीव का पुत्र तथा पंचशग्रीव का पौत्र है। वाल्मीकि के यहाँ यह विश्रवस् का पुत्र तथा पुलस्त्य का पौत्र है, विमल के यहाँ रत्नश्रवा का पुत्र तथा सुमालिक का पौत्र। वसुदेवहिण्डी की कथा में सीता रावण तथा मन्दोदरी की पुत्री है, जो अनिष्ट की भविष्यवाणी के कारण रावण द्वारा जन्मते ही जंगल में छोड़ दी गई है और उसे जनक तथा उसकी पत्नी धारिणी ने पालिता पुत्री बना लिया है। वाल्मीकि के यहाँ वह भूमि से हल के फल से निकली 'अयोनिजा' कुमारी है, विमल के यहाँ जनकपत्नी विदेही

---

१. जैन आत्मानंद सभा, भावनगर से ग्रन्थ सं.८०-८१ में दो खंडों में प्रकाशित।
२. वही, खण्ड प्रथम पृ. २४०-२४५

के गर्भ से उत्पन्न पुत्री। संघदास के यहाँ सीता स्वयंवर में राम का वरण करती है, यहाँ धनुष को तोड़े जाने या चढ़ाये जाने की घटना नहीं है। यहाँ भरत तथा शत्रुघ्न दोनों कैकेयी के पुत्र हैं। इस कथा में वाल्मीकि की तरह मंथरा का षड्यन्त्र तथा कैकेयी को वर-प्रदान की घटना तथा शोक से दशरथ का निधन वर्णित है। विमल के यहाँ दशरथ की मृत्यु नहीं होती, वह वर-प्रदान के बाद जैन साधु बन जाते हैं। संघदास वाल्मीकि की ही तरह राम द्वारा भरत को पादुका दिये जाने का वर्णन करते हैं, किंतु विमलसूरि के यहाँ पादुका-प्रदान-प्रसंग नहीं है, वह राम के आने तक पवित्र जैन श्रावक की तरह रह कर राज्य की केवल देखभाल करने की प्रतिज्ञा लेते हैं।

वाल्मीकि राम का वनवास जनस्थान में मानते हैं, जो दण्डकारण्य का एक भाग है, संघदास इसे विजनस्थान कहते हैं।

शूर्पणखा का प्रसंग संघदास के यहाँ वाल्मीकि के अनुसार है, जबकि विमल के यहाँ चन्द्रनखा लक्ष्मण द्वारा अपने पुत्र के मारे जाने से क्रुद्ध होकर राम के यहाँ उसे ढूँढने जाती है पर राम को देखकर कामासक्त हो जाती है। ठुकराये जाने पर वह अपने पति खरदूषण को राम-लक्ष्मण से युद्ध करने को प्रेरित करती है। संघदास तथा वाल्मीकि में स्वर्ण-मृग (मारीच) का प्रसंग है, जो विमलसूरि में नहीं मिलता। वालि का प्रसंग भी यहाँ वाल्मीकि के अनुसार है। विमलसूरि के यहाँ वालि स्वेच्छा से सुग्रीव को राजा बनाकर जैनसाधु बन जाता है। संघदास के यहाँ राम-रावण युद्ध में भरत राम की सहायता के लिये सेना भेजते हैं, वाल्मीकि तथा विमल में इसका उल्लेख नहीं है। सेतुबन्ध की घटना संघदास तथा वाल्मीकि में वर्णित है, पर विमल के यहाँ नहीं मिलती। तीनों रामकथाओं में राम और विभीषण की संधि का वर्णन किया है। संघदास तथा विमलसूरि ने लक्ष्मण द्वारा रावण का वध माना है, रामद्वारा नहीं। संघदास की कथा यहीं समाप्त हो जाती है। उत्तराकाण्ड वाला सीता-वनवास यहाँ नहीं मिलता[1]। इस रचना से मंथरा के षड्यन्त्र से संबद्ध कुछ पंक्तियाँ उद्धृत की जा रही हैं:-

> बसु वासेसु गएसु, पुत्तेसु जोव्वणत्थेसु जारासु,
> दसरहो राया परिणयवयो रामाहिसेयं आणवेइ-
> सज्जेह अभिसंगो। मंथराएखुज्जाए निवेइयं
> केकईए-तीए परितुट्ठाए दिण्णा से पीइकारओ
> आभरणं। ततो तीए भणियादेवी-विसागट्ठाणेसु
> पमुइया सि, न याणासि अवमाणणासमुद्दपइगया
> सि"त्ति। कोसल्ला रामोय चिरं ते सेवियव्वा, तेणा वि
> दिण्णं भोच्छसि। तं मामुझ, अत्थि ते दोवरा

१. Kulkarni पृ. १०८-११२
२. वसुदेवहिण्डी पृ.२४१।

**पुव्विं पदिण्णा राइणा, तेहिं भरहाहिसेयं रामस्य**
**स पवसंग च मग्गसु त्ति[1] ।**

(कई वर्ष गुजरने पर, पुत्रों के यौवनयुक्त होने पर, वृद्ध राजा दशरथ ने राम के अभिषेक की आज्ञा दी। 'अभिषेक सजाओं'। कुवड़ी मंथरा ने कैकेयी के प्रति निवेदन किया- उसने प्रसन्न हो उसे प्रीतिकारक आभूषण दिया। तब उसने देवी (रानी) से कहा- तुम विषाद के स्थान पर प्रमुदित हो रही हो, अवमानना के समुद्र में गिर गई हो इस बात को तुम नहीं जानती। कौसल्या और राम की तुम्हें चिरकाल तक सेवा करनी होगी, उन्हीं का दिया खाओगी। इसलिये मूर्च्छित न होओ, राजा द्वारा तुम्हें दिये दो वर हैं, उनसे भरत के अभिषेक और राम के प्रवास को मांग लो]। 'कहावली' हेमचन्द्र के परिशिष्ट पर्व से पहले की रचना है। कहावली में राम की कथा शलाकापुरुषचरित के रूप में वर्णित है। भद्रेश्वर की रामकथा में कोई खास भेद नहीं मिलता। विमलसूरि की कथा को भद्रेश्वर ने ज्यों का त्यों अपना लिया है। फिर भी भद्रेश्वर की कथा कहने की शैली विमल से भिन्न है। वह कथा के आरंभ में पहले राम के वंश का वर्णन करते हैं, राक्षसों तथा वानरों के वंश का वर्णन बाद में करते हैं। इस कथा में पर्वतों, वनों युद्धों और उपदेशों का विस्तार से वर्णन नहीं है, जैसा विमलसूरि के 'पउमचरिय' में उपलब्ध है। यहाँ नयी बात यह है कि पद्म की गर्भवती माता अपराजिता (कौसल्या) स्वप्न में हाथी, सिंह, सूर्य तथा चन्द्र चार पदार्थ देखती हैं, और सुमित्रा इनके अतिरिक्त तीन और पदार्थ-अग्नि, समुद्र तथा लक्ष्मी देखती है। भद्रेश्वर ने राम का जीवन १५००० वर्ष का माना है, विमल की भाँति १७००० वर्ष का नहीं। प्रायः सभी जैन रामकाव्यों में सीता के अतिरिक्त राम की और भी पत्नियाँ हैं। इन्हीं के षड्यन्त्र के कारण सीता का राम परित्याग कर देते हैं। इस प्रसंग से निम्नांकित उद्धरण दिया जा सकता है।

**अह सीया-रामाणं पेम्मं दट्ठूण सेसदेवीओ।**
**गुरुमच्छरेण सीयागोट्ठियाओ भणन्तेयं।।**
**रामणरुवं लिहिउं सीए दसिसु जममनोज्जंत्ति।**
**सीया वि निव्वथप्पा रामणकमजुयलमलिहइ।।**
**सेसं तु तस्य स्वं न मए दिट्ठं वोत्तुंजाइ गिह।**
**तट्ठाणागयरामे ताओ वि भणंति सामीनं।।**
**रामणकम्भ (म) जुगमज्जवि सरित्तु सीयाए पेच्छ जं लिहिंय।**
**रामो ण किंपि जंयइ गंभीरत्तेण दट्ठुंपि।।[1]**

(इसके बाद सीता और राम के प्रेम को देखकर अन्य रानियों ने ईर्ष्या से सीता के

---

१. Kulkarni उक्त पृ.१८३ पाद टि ०६ पर उद्धृत

पास गोष्ठी में बैठकर सीता द्वारा रावण के रूप को लिखने को कहा कि उसे हमें दिखाओ। सीता भी रावण के दोनों पाँवों को चित्रित करती है (और कहती है) कि मैंने उनके शेष रूप को नहीं देखा है, अतः मैं नहीं बता सकती। वहाँ राम के आने पर (सपत्नियाँ) स्वामी से कहती हैं :-सीता ने जो रावण के दोनों पैरों का चित्र बनाया है उसे देखो। गंभीरता के कारण राम चित्र देखने के बारे में कुछ भी नहीं कहते।

रामकथा का उल्लेख अन्य प्राकृत-साहित्य, हरिभद्रसूरि के उवरासपद (उपदेशपद) में भी मिलता है, जहाँ कथा में कोई नयी बात नहीं है। उपर्युक्त प्रसंग (सीता द्वारा सौतों के कहने से रावण के पैरों के चित्र बनाने का उल्लेख) यहाँ भी मिलता है[१]।

वाल्मीकि रामकथा के मूलरूप में जैन रामकथा के कवियों और लेखकों ने जो परिवर्तन किये हैं, उनमें एक ओर तो जैनधर्म की महत्ता प्रतिष्ठापित करने, दूसरे रावण के चरित्र को भी महत्त्व देने की प्रवृत्ति पाई जाती है, साथ ही कथा में कई नये प्रसंग भी जोड़े हैं। यहाँ पात्रों को प्रायः जैनधर्म में दीक्षित बताया गया है।

भारतीय संस्कृति में राम-कथा तथा राम के चरित्र के महत्त्व का प्रमाण यह है कि पौराणिक ब्राह्मण धर्म की परम्परा में ही नहीं, जैन परम्परा में भी राम-कथा का महत्त्व स्पष्ट है और यह इस बात का प्रमाण है कि राम का चरित्र सम्पूर्ण भारतीय संस्कृति का आदर्श रहा है और राम-कथा और उसके पात्र युग-युग से समस्त भारतीयों के जाने-माने रहे हैं। इस कथा के सत्पात्र सदा से भारतीय जन-मानस को सन्मार्ग के आश्रय के प्रति प्रेरित करते रहे हैं और असत् पात्र जीवन में दुराचरण से बचने की प्रेरणा देते रहे हैं।

---

१. दे. जगदीशचन्द्र जैनः प्राकृत साहित्य का इतिहास पृ. ४९६-९७

# रामायण (राम-कथा) पर आधृत संस्कृत साहित्य

संस्कृत के कवियों, नाटककारों तथा गद्य-लेखकों ने रामायण से प्रभावित होकर राम-कथा से सम्बद्ध प्रभूत साहित्य की रचना की है। कालिदास तथा बाद के अनेक कवियों ने अपने-अपने ढंग से ऐसे महाकाव्यों की रचना की है, जिनमें वाल्मीकि को आधार बनाकर राम-कथा ली गई है, किन्तु कहीं-कहीं न केवल कथा में आवश्यक हेरफेर किया है, अपितु प्रकृतिवर्णन, अलंकृत काव्यशैली आदि के द्वारा निजी मौलिकता का भी प्रदर्शन किया गया है। भामह और दण्डी ने महाकाव्य के जो लक्षण गिनाये हैं, वे यद्यपि कालिदास के रघुवंश को ध्यान में रखकर उपन्यस्त किये गये हैं, तथापि उनके सामने रामायण जैसे विशालकाय आर्ष काव्य में उपस्थित सर्गबद्धता, सर्गान्त में छन्दःपरिवर्तन, धीरोदात्त उच्चराजर्षिकुलोत्पन्न नायक, शृंगार, वीर आदि रसों का परिपाक, प्रसादमाधुर्यादि गुण तथा उपमादि अर्थगत अलंकारों के साथ, सुन्दरकाण्ड में शब्दालंकारों-यमक तथा अन्त्यानुप्रास की भी योजना तथा नगर, वन-उपवन, नदी-पर्वत, ऋतुओं का रमणीय वर्णन भी है, जहाँ आदिकवि का लक्ष्य मात्र कथा कहना या इतिवृत्तनिर्वाह नहीं है। आनन्दवर्धन ने इन्हीं लक्षणों के कारण दो-तीन या पाँच-छः महाकवियों को मानते हुए आदिकवि वाल्मीकि को इनमें मूर्धन्य माना है, और आनन्दवर्धन का यह कहना कि इतिवृत्तनिर्वाह मात्र से कोई महाकवि नहीं बन जाता, सम्भवतः वाल्मीकि के रामायण की वर्णनप्रधानता और रसप्रधानता को ध्यान में रखकर प्रस्तुत मान्यता है। ध्वन्यालोक में उन्होंने न केवल आदि काव्य में करुण के अंगी रस होने का संकेत किया है, अपितु ध्वनिकाव्य के उदाहरण के रूप में वाल्मीकि की रचना उद्धृत की है। इस तरह संस्कृत महाकाव्यों के रचयिता प्रायः वाल्मीकि की रचना को आदर्श मानते रहे हैं।

संस्कृत नाटककारों में कालिदास से भी पहले भास ने राम-कथा को अपने दो नाटकों की कथावस्तु का आधार बनाया और संस्कृत में रामायण से प्रभावित अनेक नाटकों तथा रूपकों की रचना मिलती है। धनञ्जय ने तो दशरूपक में स्पष्ट कहा है कि कवियों को नाटक के लिये ख्यातवृत्त रामायण आदि से लेना चाहिए। भास, भवभूति, मुरारि, राजशेखर, जयदेव आदि ने राम-कथा को रामायण से लेते हुए भी कहीं-कहीं कथावस्तु में नाटकीयता लाने या राम जैसे पात्रों की धीरोदात्तता अक्षुण्ण बनाये रखने के लिये कुछ परिवर्तन किया हो, पर उनका मूल आधार वाल्मीकि का आर्षकाव्य ही है। इनमें अधिकांश नाटकों में नाटकीयता की अपेक्षा काव्यत्व प्रमुख बन गया है।

रामायण से सम्बद्ध शुद्ध गद्य-रचनायें प्रायः नहीं मिलतीं। पिछले दिनों अजमेर के पं. शिवदत्त त्रिपाठी ने 'गद्यरामायणम्' की रचना अवश्य की थी। रामायण की कथा के आधार पर गद्य-पद्य मिश्रित कुछ चम्पूकाव्य अवश्य मिलते हैं। यहाँ संस्कृत में उपलब्ध, रामायण से प्रभावित महाकाव्य, नाटक तथा चम्पूकाव्यों का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा

है। इनका विशेष विवरण इस इतिहास के काव्य, नाटक तथा गद्य-साहित्य से सम्बद्ध खण्डों में दिया जायेगा, जो वहीं द्रष्टव्य है।

## (क) महाकाव्य-रघुवंश

संस्कृत महाकाव्य-परम्परा में राम-कथा को लेकर अलंकृत शैली की रचना प्रस्तुत करने का सर्वप्रथम श्रेय महाकवि कालिदास (ई.पू. प्रथम शती) को जाता है। 'कुमारसम्भव' महाकाव्य की रचना में मुख्यतः शिव के चरित्र को प्रधानता देने के पश्चात् उन्होंने विष्णु के अवतार राम के चरित्र की महत्ता के चित्रण को केन्द्र बनाते हुए राम से पूर्व के चार राजाओं दिलीप, रघु, अज तथा दशरथ (सर्ग १-९) तथा, राम के वंशज १६ राजाओं में कुश से अग्निवर्ण (सर्ग १६-१९) तक का रघुवंश में इतिहास वर्णित किया है। इस काव्य में राम के चरित्र के वर्णन (सर्ग १०-१५) का मूल आधार कालिदास ने वाल्मीकि के आदि काव्य को ही बनाया है। यद्यपि शिव-पार्वती के विवाह और कुमार कार्तिकेय की कथा रामायण के बालकाण्ड (सर्ग ३६-३७) में मिलती है, पर कालिदास के 'कुमारसम्भव' का आधार वह कदापि नहीं जान पड़ती। महाकवि कालिदास ने १९ सर्गों में 'रघुवंश' को निबद्ध करते हुए राम के चरित्र को प्रधानता दी है और पूरे छः सर्गों में राम के जन्म से स्वर्गमन तक का काव्यबद्ध वर्णन किया है। इस तरह राम-चरित्र इस काव्य में वर्णित इक्ष्वाकुवंशीय राजाओं (दिलीप से अग्निवर्ण) के चरित्रों की मणिमाला में मध्यमणि की तरह प्रमुख रूप से उपस्थित है। पर इक्ष्वाकुवंश के इन राजाओं की तालिका (राम के पूर्वजों की तालिका) रघुवंश में वाल्मीकि रामायण से पूरी तरह नहीं मिलती। रामायण में दिलीप और रघु के बीच दो राजाओं के नाम मिलते हैं, और रघु तथा अज के बीच भी वहाँ ११ राजा वर्णित हैं[1]। इससे स्पष्ट है कि इक्ष्वाकुवंश के राम से पूर्व तथा बाद के भी राजाओं की वंशावली का आधार कालिदास ने वायुपुराण तथा विष्णुपुराण को बनाया जान पड़ता है, जो प्रायः रघुवंश से मिलता है, यद्यपि वायुपुराण में तथा विष्णुपुराण में भी एक अन्तर यह है कि वहाँ दिलीप तथा रघु के बीच दीर्घबाहु आदि का नाम मिलता है और रघु को दिलीप के पुत्र इलिविल के प्रपौत्र दीर्घबाहु का पुत्र माना है[2]।

रघुवंश के आरम्भ में ही इक्ष्वाकुवंश का वर्णन करने वाले कालिदास से पूर्व हुए 'पूर्वसूरियों' का संकेत है[3], जहाँ इन कवियों की तालिका तो नहीं मिलती, पर वाल्मीकि (आदिकाव्य), तथा व्यास (महाभारत के रामोपाख्यान) के अतिरिक्त कालिदास पुराण-साहित्य के उन रचयिताओं का भी संकेत करते जान पड़ते हैं, जिन्होंने राम तथा उनके पूर्वजों और

---

१. रामायण बालकाण्ड ७० सर्ग ३८-४३ पद्य.

२. वायुपुराण; तथा विष्णुपुराण ४.४.७६-८७

३. अथवा कृतवाग्द्वारे वंशेऽस्मिन् पूर्वसूरिभिः
मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः (रघु. १.४)

वंशजों का वर्णन किया है। चतुर्दश सर्ग में कालिदास ने महर्षि वाल्मीकि को राम का समकालिक वर्णित करते हुए न केवल 'कवि' शब्द से अभिहित किया है; अपितु आदिकाव्य की रचना के उस प्रेरक क्षण का भी संकेत किया है, जिसका उल्लेख रामायण के बालकाण्ड के द्वितीय सर्ग (पद्य १०-१८) में मिलता है–

> तामभ्यगच्छत् रुदितानुसारी कविः कुशेध्माहरणाय यातः।
> निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थः श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः।। (रघुवंश १४.७०)

स्पष्ट है कि कालिदास की यह उक्ति वाल्मीकि रामायण के "शोकार्तस्य प्रवृत्तो मे श्लोको भवतु नान्यथा" (बालकाण्ड २.१८) को ध्यान में रखकर निबद्ध की गई है। रघुवंश (१४.७६) में कालिदास ने उपर्युक्त 'कवि' को स्पष्ट रूप में 'वाल्मीकि' बताया है[1]।

कालिदास के यहाँ राम मात्र पुरुषोत्तम या महापुरुष के रूप में नहीं मिलते, अपितु हरि के अवतार हैं (रामाभिधानो हरिरित्युवाच १३.१), जो देवताओं द्वारा पौलस्त्य रावण से उपप्लुत त्रैलोक्य की रक्षा करने के लिये अपने तीन अंश भरतादि के साथ पृथ्वी का भार हटाने के लिये उत्पन्न हुए हैं[2]।

> सोऽहं दाशरथिर्भूत्वा रणभूमेर्बलिक्षयम्।
> करिष्यामि शरैस्तीक्ष्णैस्तच्छिरः- कमलोच्चयम्।। (१०.४४)
> विभक्तात्मा विभुस्तासामेकः कुक्षिष्वनेकधा।
> उवास प्रतिमाचन्द्रः प्रसन्नानामपामिव।। (१०.६५)[3]

इससे स्पष्ट है कि कालिदास 'रामायण' के बालकाण्ड में निर्दिष्ट राम के अवतारत्व को स्वीकार कर चले हैं और साथ ही राम के उत्तर-चरित्र की सीता-वनवास की कथा को भी वे रघुवंश के चौदहवें सर्ग में निबद्ध कर इस बात का प्रमाण उपस्थित करते हैं कि रामायण का बालकाण्ड तथा उत्तरकाण्ड का भी मूल भाग आदिकाव्य का वास्तविक अंश है, बाद का प्रक्षेप नहीं। इसी तरह जो विद्वान् बालकाण्ड में दशरथ द्वारा अश्वमेध तथा पुत्रेष्टि दो यज्ञों के (बालकाण्ड सर्ग १४ तथा १५)[4] किये जाने वाले अंश में पुत्रेष्टि वाले अंश को प्रक्षिप्त मानते हैं, उन्हें भी इस बात को ध्यान में रखना होगा कि रघुवंश में

---

१. अनुग्रहप्रत्यभिनन्दिनीं तां वाल्मीकिरादाय दयार्द्रचेताः।। (रघु. १४.७९)
२. रघु. १०.५
३. साथ ही–स चतुर्धा बभौ व्यस्तः प्रसवः पृथिवीपतेः।
धर्मार्थकाममोक्षाणामवतार इवांगभाक्।।
रघु. १०.८४ तथा १०.८६
४. इष्टिं तेऽहं करिष्यामि पुत्रीयां पुत्रकारणात्।
अथर्वशिरसि प्रोक्तैर्मन्त्रैः सिद्धां विधानतः।। (बाल. १५.२)

ऋष्यशृंग द्वारा पुत्रेष्टि यज्ञ का आयोजन किया जाना संकेतित है[1]। यह रामजन्मविषयक परम्परागत मान्यता कुमारदास ने 'जानकीहरण' काव्य में भी[2] स्वीकार की है और बाद के सभी रामविषयक महाकाव्यों में मिलती है।

रघुवंश के १०वें सर्ग से लेकर १५वें सर्ग तक कालिदास ने प्रायः रामायण में वर्णित इतिवृत्त को ही लिया है, पर दो तीन स्थलों पर कवि ने कुछ परिवर्तन भी किये हैं। रावण के द्वारा पीड़ित देवताओं की प्रार्थना पर विष्णु का अपने अंशों के साथ अनपत्य दशरथ द्वारा पुत्रेष्टि यज्ञ के सम्पादन के फलस्वरूप राम तथा तीन भाइयों के रूप में जन्म दशम सर्ग में वर्णित है। एकादश सर्ग में रामायण के बालकाण्ड की कथा वर्णित है, जहाँ विश्वामित्र के माँगने पर उनकी सहायता के लिये राम-लक्ष्मण को यज्ञ की रक्षा के लिये जाने की दशरथ द्वारा अनुमति, ताटका तथा सुबाहु का वध तथा सीता-स्वयंवर में शिव के धनुष को भंग कर सीता का परिणय और लौटते हुए परशुराम के दर्प-भंग की कथा वर्णित है। इस सर्ग में ताटका का आगमन और वध (११.१५-२१), धनुर्भंग का वर्णन (११.४३-४६) तथा परशुराम का दर्पभंग (११.५७-८१) के प्रसंग काव्य की दृष्टि से परम रमणीय बन पड़े हैं। यहाँ विजेता राम तथा पराजित परशुराम की स्थिति को कालिदास ने पूर्णिमा को सायंकाल के समय उदित होते पूर्ण चन्द्र तथा अस्त होते सूर्य की उपमा द्वारा सुन्दर शैली में चित्रित किया है-

**तावुभावपि परस्परं स्थितौ वर्धमानपरिहीणतेजसौ।**
**पश्यति स्म जनता दिनात्यये पार्वणौ शशिदिवाकराविव।। (११.८१)**

रामायण के अयोध्याकाण्ड से लेकर युद्धकाण्ड तक की कथा को कालिदास ने अत्यधिक संक्षेप में बारहवें सर्ग में लिया है। मात्र ३७ पद्यों में रामराज्याभिषेक के आयोजन से दुःखी क्रूरनिश्चया कैकेयी द्वारा दो वर माँग कर अभिषेक-संभार को दूषित करना (१२.४), राम का पिता की प्रतिज्ञा के पालन के निमित्त वनगमन (१२.७.६), पुत्र-वियोग से दशरथ-मरण (१२.१०), भरत का ननिहाल से बुलाया जाना और भरत द्वारा परिवेतृ-दोष के कारण राज्य को अस्वीकार करने तथा राम को लेने जाने और उनकी पादुकाओं को राज्याधिदेवता बनाकर नन्दिग्राम में रहते हुए न्यास की तरह राज्य का शासन (१२.१४-१९) का वर्णन, अनसूया द्वारा सीता को अंगराग देना (२७) इस तरह सम्पूर्ण अयोध्याकाण्ड की कथा कह दी है। इसी तरह अरण्यकाण्ड की समस्त कथा को पद्य २८ से ५६ तक समेटा गया है, जिसमें विराध-वध, पंचवटीवास तथा मदनातुरा शूर्पणखा को लक्ष्मण द्वारा विरूप कर दिये जाने और शूर्पणखा के अपमान का प्रतिशोध लेने आये खर,

---

१. ऋष्यशृंगादयस्तस्य सन्तः सन्तानकाङ्क्षिणः।
आरेभिरे यतात्मानः पुत्रीयामिष्टिमृत्विजः।। (रघुवंश १०.४)

२. जानकीहरण सर्ग २ तथा सर्ग ४

दूषण तथा त्रिशिरा से युद्ध तथा उनके वध (३२-५१), तदनन्तर अपमानित रावण द्वारा मृगरूप मारीच की सहायता से राम लक्ष्मण को धोखा देकर जटायु द्वारा विघ्नितप्रयास होकर भी सीता को हरकर लंका ले जाने (५२.५२), जटायु का अग्निसंस्कार (५४-५६), तथा कबन्ध का शापमोक्ष (५७) वर्णित है। यहाँ मुख्य रूप से शूर्पणखा का वैरूप्यकरण तथा खरादिराक्षसों के वध से सम्बद्ध प्रसंग थोड़े विस्तार से वर्णित हैं। कालिदास ने राम तथा लक्ष्मण दोनों द्वारा शूर्पणखा के प्रणय-निवेदन के ठुकराये जाने से अपमानित शूर्पणखा की सीता द्वारा हँसी उड़ाये जाने की घटना का जिक्र किया है, जो वाल्मीकि में नहीं है। सीता की इस हँसी से क्रुद्ध होकर ही शूर्पणखा सीता से बदला लेने का प्रण करती है[1]। रामायण के किष्किन्धाकाण्ड की कथा रघुवंश में केवल तीन पद्यों (१२.५८-६०) तथा सुन्दरकाण्ड की कथा दस पद्यों (६१-७०) में संक्षेप में दी गई है। बारहवें सर्ग के शेष पद्यों (७१-१०४) में युद्धकाण्ड का इतिवृत्त वर्णित है, जहाँ संक्षिप्त होते हुए भी राम-रावण-युद्ध का सुन्दर चित्रण है। अन्त में विभीषण को लंका का राज्य सौंपने, सीता की अग्निशुद्धि तथा पुष्पक विमान द्वारा अयोध्या लौटने का उपसंहारात्मक पद्य है–

> रघुपतिरपि जातवेदोविशुद्धां प्रगृह्य प्रियां
> प्रियसुहृदि विभीषणे संगमय्य श्रियं वैरिणः।
> रविसुतसहितेन तेनानुयातः ससौमित्रिणा
> भुजविजितविमानरत्नाधिरूढःप्रतस्थे पुरीम्।। (१२.१०४)

रघुवंश का तेरहवाँ सर्ग कालिदास की मौलिक उद्भावना है, जहाँ पुष्पक विमान से आकाशमार्ग से लौटते राम सीता को मार्ग का सौन्दर्य दिखाते हैं। समुद्र, आकाश में विचरते मेघों, रास्ते में पड़ते नदी, पर्वतों और आश्रमों के वर्णन, गोदावरी आदि नदियों के पानी में विचरते सारसों के विमान की स्वर्णकिंकिणियों के स्वर को सुनकर कूजते हुए आकाश में उसका अनुगमन करने, गोदावरी, माल्यवान् और चित्रकूट के स्थलों को देखकर पूर्वानुभूत क्षणों की स्मृति आदि के रमणीय प्रकृति-चित्रण और रसमय भावात्मक स्थलों की योजना कवि की प्रतिभा का उत्कृष्ट निदर्शन है। रघुवंश महाकाव्य में यह सर्ग काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से कालिदास की कवित्वशक्ति के चरम परिपाक का प्रमाण है। इस सर्ग की रमणीयता की प्रशंसा पाश्चात्त्य विद्वानों तक ने की है। कीथ के शब्दों में 'कालिदास' का कवित्वगुण अयोध्या-प्रत्यावर्तन जैसे प्रसंगों के वर्णनों में अधिक भास्वर रूप में प्रकट हुआ

---

१. संरम्भं मैथिलीहासः क्षणसौम्यां निनायताम्।
निवातस्तिमितां वेलां चन्द्रोदय इवोदधेः।।
फलमस्योपहासस्य सद्यः प्राप्स्यसि पश्य माम्।
मृगीपरिभवो व्याघ्र्यामित्यवेहि त्वया कृतः।। (१२.३६-३७)
रूबेन ने अपने ग्रन्थ 'कालिदास' (पृ.४५) में सीता के इस व्यवहार की आलोचना की है।

है, परवर्ती कवियों ने इसका अनुकरण किया है, किन्तु कोई भी कवि उनकी समानता नहीं कर सका है[1]।

चित्रकूट-वर्णन के बाद प्रयाग में गंगा और यमुना के संगम तथा अयोध्या के समीप सरयू के वर्णन में कवि की कल्पना-शक्ति का वैभव द्रष्टव्य है। इस सर्ग में अलंकृत तथा स्वभावोक्तिमय प्रकृति-चित्रण के रमणीय स्थलों के साथ स्थान-स्थान पर मानवीय मनोभावों की स्पृहणीय व्यञ्जना मिलती है, यथा-

> सेयं मदीया जननीव तेन मान्येन राज्ञा सरयूर्वियुक्ता।
> दूरे वसन्तं शिशिरानिलैर्मां तरंगहस्तैरुपगूहतीव।। (१३.६३)

कवि ने तेरहवें सर्ग का उपसंहार रामायण के दो प्रधान पात्रों के चरित्रवैशिष्ट्य-सीता के पातिव्रत्य और भरत के ज्येष्ठानुवृत्तित्व की पावनता का आलंकारिक ढंग से वर्णन कर किया है[2]।

रघुवंश के चौदहवें तथा पन्द्रहवें सर्गों में रामायण के उत्तरकाण्ड का इतिवृत्त काव्यबद्ध किया गया है। चौदहवें सर्ग में राम द्वारा जनापवाद के कारण सीता का परित्याग वाला प्रसंग अत्यधिक करुण बन पाया है, किन्तु यहीं परित्यक्ता सीता द्वारा राम को भेजे सन्देश में कवि ने जनकनन्दिनी के स्वाभिमानी व्यक्तित्व की झाँकी दिखाई है[3]।

रामचरित से सम्बद्ध अगले सर्ग में शत्रुघ्न द्वारा लवणासुरवध, सीता-वनवास में कुश-लव-जन्म, वाल्मीकि द्वारा कुशलव का वेदाध्ययन कराना तथा उनके द्वारा आदिकाव्य का गायन (१५.३३-३४), शम्बूक को राम द्वारा दण्डित किया जाना (१५.४२-५३), राम द्वारा अश्वमेध यज्ञ का आयोजन तथा वहाँ आकर कुश तथा लव का आदिकाव्य का गायन (५८-७०), सीता से पुनर्मिलन और पृथ्वी द्वारा सीता का पाताल-प्रवेश (७६-८४), तथा अन्त में अनुयायियों के साथ राम का स्वर्गारोहण (१००-१०२) वर्णन कर रघुवंश में वर्णित राम-चरित्र परिसमाप्त होता है[4]।

रघुवंश में कालिदास न केवल इतिवृत्तनिर्वाह में ही रामायण के ऋणी हैं, अपितु स्थान-स्थान पर उन्होंने प्रकृति-चित्रण, पात्रों के चरित्रांकन, अलंकार-योजना और छन्दोविन्यास

---

१. कीथ : ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर पृ.६७

२. लंकेश्वरप्रणयभंगदृढव्रतं तत्, वन्द्यं युगं चरणयोर्जनकात्मजायाः।
ज्येष्ठानुवृत्तिजटिलं च शिरोऽस्य साधोरन्योन्यपावनमभूदुभयं समेत्य।। (रघु. १३.७८)

३. वाच्यस्त्वया मद्वचनात् स राजा वह्नौ विशुद्धामपि यत्समक्षम्।
मां लोकवादश्रवणादहासीःश्रुतस्य किं तत् सदृशं कुलस्य।। (१४.६१)

४. निर्वर्त्यैवं दशमुखभयच्छेदकार्यं सुराणां
विष्वक्सेनः स्वतनुमविशत् सर्वलोकप्रतिष्ठाम्।
लंकानाथं पवनतनयं चोभयं स्थापयित्वा
कीर्तिस्तम्भद्वयमिव गिरौ दक्षिणे चोत्तरे च।। (रघु. १५.१०३)

में भी आदि-काव्य से प्रेरणा ली है। उनकी उपमाओं, रूपक-प्रयोग, समासोक्तियों आदि की योजना आदिकवि की उक्तियों से प्रेरित है। आदिकवि का प्रधान प्रिय छन्द 'श्लोक' (अनुष्टुप्) रहा है, यद्यपि रामायण में सर्गान्त में प्रायः त्रिष्टुप्, जगती तथा इनसे मिश्रित उपजातियाँ (इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा, इन्द्रवंशा तथा वंशस्थ और इनके चरणों से मिश्रित उपजाति छन्द), तथा अपरवक्त्र और अतिजगती के दो भेद (रुचिरा तथा प्रहर्षिणी) ही नहीं, अपितु जगती तथा अतिजगती के मिश्रण से बना पुष्पिताग्रा छन्द भी मिलते हैं। कालिदास के यहाँ आकर एकादशाक्षर उपजाति प्रधानतया मिलती है, अन्य छन्दों में भी कालिदास ने गणव्यवस्था को पूरी तरह अपनाया है। फिर भी परवर्ती कवियों की तरह उन्होंने अनुष्टुप् (श्लोक) का विरल प्रयोग नहीं किया है। वे रघुवंश के छः सर्गों के लिये इसे अपनाते हैं[1]।

इस तरह वे आदिकाव्य की परम्परा को प्रायः छन्दोयोजना में भी बनाये रहते हैं, भले ही वे वसन्ततिलका, मालिनी, हरिणी, मन्दाक्रान्ता तथा शार्दूलविक्रीडित जैसे चतुर्दशाक्षर से लेकर एकोनविंशत्यक्षर छन्दों तथा मात्रिक प्रस्तार के वैतालीय छन्द को 'वियोगिनी' के रूप में विषम वार्णिक छन्द बनाकर प्रयोग करते देखे जाते हैं।

इस प्रकरण में कालिदास के रघुवंश पर कुछ विस्तार से विचार करने का प्रयोजन यह है कि राम-कथा से जुड़े महाकाव्यों में वाल्मीकि के आर्ष आदिकाव्य के बाद अलंकृत महाकाव्य-परम्परा का सूत्रपात करने वाली यह पहली रचना है और इसने न केवल परवर्ती रामकथाविषयक महाकाव्यों को प्रभावित किया है, अपितु यह समस्त परवर्ती महाकाव्यों तथा महाकाव्य के लक्षण-निर्माता आलंकारिकों के लिये आदर्श कृति रही है।

## सेतुबन्ध : (दशमुखवध या रावणवध)

सेतुबन्ध काव्य में रामायण के किष्किन्धाकाण्ड से युद्धकाण्ड तक की कथा वाकाटकवंश के शासक प्रवरसेन ने निबद्ध की है। यह काव्य संस्कृत भाषा में न होकर महाराष्ट्री प्राकृत में है, किन्तु संस्कृत की अलंकृत महाकाव्य-शैली में विरचित होने के कारण इसका यहाँ इसलिये उल्लेख किया जा रहा है, क्योंकि इस काव्य का भट्टिकाव्य तथा कुमारदास के जानकीहरण पर स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। इस काव्य का पता दण्डी और आनन्दवर्धन को था, तथा भोज ने सरस्वतीकण्ठाभरण में इसके लगभग ३० पद्यों को उद्धृत किया है, अतः महाकाव्य संस्कृत काव्यशास्त्रियों में भी प्रसिद्ध रहा है। इसके रचयिता वाकाटक-नरेश प्रवरसेन द्वितीय माने जाते हैं, जो गुप्त सम्राट् चन्द्रगुप्त द्वितीय के दौहित्र थे। इनका समय ४१० ई.-४४० ई. (४६७ वि.-४९७ वि.) है। पश्चिमी विद्वान् ए.के. वार्डर ने इस काव्य को प्रवरसेन द्वितीय की ही रचना मानकर इनके पूर्वज वाकाटक-नरेश प्रवरसेन प्रथम (३३७ वि.-३६७ वि.) की रचना मानने वाले मत को अस्वीकार कर दिया

---

१. सर्ग १, ४, १०, १२, १५ तथा १७।

है[1], जो ठीक जान पड़ता है।

सेतुबन्ध नाम से प्रसिद्ध इस काव्य को कवि स्वयं 'रावणवध'[2] नाम देता है, तथा पुष्पिका इसे 'दशमुखवध' कहती है[3]।

इस काव्य की प्राप्त पुष्पिका से एक भ्रान्त धारणा विद्वानों में चल पड़ी थी कि यह काव्य प्रवरसेन के लिये उसके नाम से कालिदास ने लिखा है। इस भ्रान्त धारणा के जन्मदाता सेतुबन्ध के संस्कृत टीकाकार कछवाहा सामन्त रामसिंह हैं, जो मुगल बादशाह अकबर के दरबारी थे[4]। पर इस काव्य से कालिदास का कतई सम्बन्ध नहीं है।

सेतुबन्ध (रावणवध) १५ आश्वासकों (सर्गों) में निबद्ध 'अनुरागांक' (अणुराअंक) काव्य है, जिसके प्रत्येक आश्वासक के अन्तिम छन्द में 'अनुराअंक शब्द प्रयुक्त मिलता है। इस तरह यह भारवि के 'श्र्यंक' तथा माघ के 'लक्ष्म्यंक' काव्यों की शैली की रचना है। प्रश्न होता है कि क्या प्रवरसेन भारवि के पश्चाद्भावी हैं? इस तरह की शैली का प्रयोग जैन प्राकृत कवि 'विमलदेवसूरि'[5] (चौथी शती वि.) के 'पउमचरिअ' काव्य में भी मिलता है, जो 'विमलांक' काव्य है। यह काव्य वस्तुतः भारवि से पुराना है।

सेतुबन्ध में रामायण का इतिवृत्त वालिवध तथा सुग्रीव के राज्यारोहण के बाद विरही राम के प्रस्रवणगिरि-प्रवास के समय वर्षा-काल के बाद शरद् ऋतु के आगमन से आरम्भ होता है, जहाँ राम की विरहदशा[6] का मार्मिक तथा शरद् ऋतु का रमणीय[7] वर्णन पाया जाता है (सर्ग-१)

द्वितीय सर्ग में सह्य तथा मलय पर्वत को पार कर वानर-सेना के साथ राम समुद्र

---

१. ए. के. वार्डर : **इण्डियन काव्य लिटरेचर** भाग-३, पृ.१५५

२. एत्थ समप्पइ एअं सीआलम्भेण जणिअरामब्भुअअम्।
रावणवहत्ति कव्वं अणुराअंक समत्थजणनिव्वेसम्।। (१५.५५)
(अत्र समाप्यते एतत्सीतालम्भेन जनितरामाभ्युदयम्।
रावणवध इति काव्यमनुरागांक समस्तजननिर्द्वेषम्।।

३. इअ सिरिपवरसेणविरइए (कालिदासकए) दहमुहवहे महाकव्वे
पच्च (न्द) रहो आसासओ परिसमत्तो। -**सेतुबन्ध** (पृ.४९७) (**काव्यमाला संस्करण**)

४. धीराणां काव्यचर्चा चतुरिमविषये विक्रमादित्यवाचा।
यं चक्रे कालिदासः कविकुमुदविधुः सेतुनामप्रबन्धम्।। **सेतुबन्ध** (पृ.२)

५. विमलदेवसूरि को याकोबी चौथी-पाँचवी शती का मानते हैं। दे.नाथूराम प्रेमीः **जै.सा.इ.** पृ.२७६.

६. गमिआ कलम्बवाआ दिट्ठ....मेहन्धआरिअं गअणजलम्।
सहिओ गज्जिअसद्दो तहवि हु सेणत्थि जीविए आसङ्गो।।

७. तो हरिवइजसवन्थो राहवजीवस्स पढमहत्थालम्बो।
सीआ वाहविहाओ दहमुहवजमदिअहो उवगओ सरओ।। (१.१५-१६)
(विरही राम ने वर्षा ऋतु में कदम्ब की सुगन्धित हवायें किसी तरह सह लीं (गुजार दीं), मेघान्धकारित गगनतल को दुःखी नेत्रों से देखा, मेघ के गर्जन शब्द को सह लिया, पर अभी भी उनका जीवन के प्रति आसंग (आसक्ति) नहीं था। .... तब सुग्रीव की कीर्ति का मार्ग, राम के जीवन का प्रथम हस्तात्रंय (सहारा) सीता के आँसुओं का विघात और रावण के वध का दिवस बनकर शरद् का समय आ पहुँचा।)

के तीर पहुँचते हैं और समुद्र को मार्ग बाधा पाकर वानर-सेना के विषाद का वर्णन है। तीसरे सर्ग में सुग्रीव का विषण्ण वानरों को उद्बोधन है और मलय तथा सुवेल पर्वतों को लाकर समुद्र को पाट देने की प्रतिज्ञा[1] करना है। चतुर्थ सर्ग में जाम्बवान् समुद्र को राम द्वारा पूर्वजन्म में मन्थन किये जाने की याद दिलाता है[2]। इसी सर्ग में विभीषण के रावण का पक्ष छोड़कर राम की शरण आने तथा राम द्वारा विभीषण के राज्याभिषेक का वर्णन है[3]। पंचम सर्ग में राम की विरहावस्था तथा प्रभात के आगमन का चित्र है। समुद्र द्वारा मार्ग देने की प्रतीक्षा करते राम अब क्रुद्ध हो जाते हैं और समुद्र को सुखाने के लिए आग्नेयास्त्र का प्रयोग करते हैं। यहाँ समुद्र के क्षोभ तथा जलचरों की व्याकुलता का सुन्दर वर्णन है[4]। षष्ठ आश्वासक में जलता हुआ समुद्र राम की शरण में उपस्थित होकर सेतुबन्ध की प्रार्थना[5] करता है और वानर-सेना पर्वतखण्डों को ला-लाकर सेतु-बन्धन का उपक्रम करती है। सप्तम सर्ग में समुद्र पर सेतु बाँधने से पूर्व शिलाखण्ड लाने का वर्णन है। अष्टम सर्ग में समुद्र के शान्त होने तथा सुग्रीव द्वारा विश्वकर्मा के पुत्र नल को सेतु-निर्माण करने का मलय और सुवेल पर्वत को जोड़कर समुद्र को दो भागों में कर देने का आदेश देना वर्णित है[6]।

सेतु के बँधने पर समुद्र पार कर वानर-गण सुवेल पर्वत की शोभा को देखते हैं, यह नवम आश्वासक में वर्णित है। दशम में वानरों के सुवेल पर चढ़कर लंका के निरीक्षण का वर्णन है। यहाँ आगामी युद्ध से बेखबर राक्षसों के द्वारा रात्रि में राक्षसकामिनियों के साथ विहार का श्रृंगारी वर्णन है, जिसकी भूमिका के रूप में सूर्यास्त, रात्रि तथा विहार के बाद प्रभात वर्णन के रमणीय प्रकृति-चित्र अंकित हैं। ग्यारहवें आश्वासक में सीता की दयनीय दशा का वर्णन है। यहीं रावण द्वारा माया से निर्मित राम के कटे सिर सीता के समक्ष

---

१. मज्झक्कडि उम्मूलिअभुआ भमाइअविसुत्तसेसद्धन्तम्।
एत्तोहुन्तासुवेलं तत्तोहुत्तमलअं करेमि समुद्दम्।। (३.६१)
(इधर से सुवेल और उधर से मलय पर्वत को मध्यभाग से खण्डित कर उन्मूलित तथा अपनी भुजाओं द्वारा भ्रामित कर शेषार्ध को त्यक्त कर मैं समुद्र पर मार्ग बना दूँगा)

२. (४.३६-४०)

३. (४.६५)

४. (५.३३-८७)

५. अह निग्गओ जलन्तं ....महाभुअंगपावअजिवहम्।
मोत्तूण धूमभरिअं पाआलवणं दिसागओ व समुद्दो।। (६.१)
(तब जलते रामबाणानल से ईषद्दग्ध महाभुजंगों और वृक्षों के समूह वाले धुएँ से भरे पाताल को छोड़कर (मूर्तिमान्) समुद्र वैसे ही निकला जैसे जलते वन को छोड़कर दिग्गज निकल आया हो।)

६. तं बन्धसु धीर तुमं सेउं अज्जेव जाव दूरन्तरिआ।
एक्कं मलअसुवेला होन्तु दुहा अ विअडा समुद्दद्धन्ता।। (८.१७)
(ततो बधान धीरत्वं सेतुमद्यैव यावद् दूरान्तरेतौ।
एकं मलयसुवेलौ भवतां द्विधा विकटौ समुद्रार्धान्तौ)

आकर गिरने और सीता के मूर्छित होने[1] तथा होश में आने पर त्रिजटा के उसे समझाने का प्रसंग है[2]। बारहवें आश्वासक में उषःकाल तथा चन्द्रास्त का वर्णन है, राम जगते हैं, प्रयाण करती उनकी सेना के कलकल को सीता सुनती है, इधर रावण भी जगकर सेना-प्रयाण का आदेश राक्षस-वीरों को देता है। अगले तीन आश्वासकों में युद्ध वर्णन है। चौदहवें आश्वासक में इन्द्रजित् द्वारा राम को नागपाश में आबद्ध करने तथा विभीषण के कहने पर गरुड़ बुलाकर नागपाश से मुक्त होने का प्रसंग है। पञ्चदश आश्वासक में कुम्भकर्ण तथा इन्द्रजित् के युद्ध में मारे जाने पर रावण के युद्धभूमि में आने, मातलि द्वारा राम के लिये इन्द्र का रथ लाने, रावण के वध, विभीषण के विलाप, विभीषण द्वारा रावणादि के अन्तिम संस्कार तथा राम के अग्नि-शुद्धि के बाद सीता के साथ अयोध्या लौटने का प्रसंग संक्षेप में निबद्ध है[3]। इस कृति के काव्य-सौन्दर्य के कुछ उदाहरण ये हैं:-

**पणिपओहरलग्गं दिषाणं पवसन्तजलसमअविइण्णम्।**
**सोहग्गष ढमइण्हं पम्माअइ सरसणहवअं इन्दधणुम्।। (१.२४)**

(शरत् के आने पर, प्रवास में जाते वर्षाकालरूपी नायक द्वारा दिया, दिशारूपी नायिकाओं के घने बादलों (पुष्ट पयोधरों) पर लगा हुआ, सौन्दर्यरूपी सुहागचिह्न, इन्द्रधनुष रूपी नरवक्षत मलिन हो रहा है।)

**कण्टइअणूमिअंगी थोअत्थो ओसरन्तमुद्धसहावा।**
**रइअरचुबिज्जंतं ण णिअत्तेइ णालिणी मुहं विअ कमलम्।। (१.३२)**

(शरत् ऋतु में प्रातः काल के समय कंटकित नत डंठलवाली नलिनी, जो धीरे-धीरे वन्द हुई कलिका के मुग्ध भाव को विकसित होती छोड़ रही है, सूर्य की किरणों के द्वारा चुंबित होते कमल को उसी तरह नहीं हटा रही है, जैसे लज्जा से नत रोमांचित अंगों वाली

---

१. पडिआ अ हत्थसिढिलिअणिरोहपाण्डुरसमूसन्तकवोला।
पेल्लिअवामपओहरविसमुण्णअदाहिणत्थणी जणअसुआ (११.५४)
(पतिता च हस्तशिथिलितनिरोधपाण्डुरसमुच्छ्वसत्कपोला)
प्रेरितवामपयोधरविषमोन्नतदक्षिणस्तनी जनकसुता।।)

२. बालिवहदिट्ठसारं बाणगलत्थिअसमुद्ददिण्णथलवहम्
रोहिअलंकावलअं मा लहुअं पेच्छ राहवस्स भुअवलम् (११.१२८)
(वालिवधदृष्टसारं बाणगलत्स्थितसमुद्रदत्तस्थलपथम्।
रोधितलंकावलयं मा लघुकं पश्य राघवस्य भुजबलम्)

३. घेत्तूण जणअतणअं कन्चणलट्ठिं वहुअवम्मि विसुद्धम्
पत्तो पुरिं रहुवई काउं भरहस्ससप्फलं अणुराअम् (१५.९४)
(गृहीत्वा जनकतनयां काञ्चनयष्टिमिव हुतवहे विशुद्धाम्।
प्राप्तः पुरीं रघुपतिः कर्तुं भरतस्य सफलमनुरागम्।।)

मुग्धा नायिका, जिसका मुग्ध स्वभाव धीरे-धीरे हट रहा है, नायक (रइअर=रतिकर) के द्वारा चुम्ब्यमान मुख को परे नहीं हटाती।) सूर्यास्त के समय सन्ध्याराग का वर्णन-

**अत्थसिहरम्मि दीसइ मेरुअडुग्धुट्ठकणअकद्दमअम्बे।**
**वलमानतुरिअरविरहपडिडट्ठिअ धअवडो व संझराओ।। (१०.१६)**

(सुमेरु के तट पर घिसे गये सोने के पंक से ललछौंहा, सन्ध्याराग, अस्ताचल पर इस तरह दिखाई दे रहा है, जैसे टेढ़ी गति से चलते तेज सूर्यरथ का गिरता-उठता ध्वजपट हो।) राक्षस-वीरों के समरोत्साह का वर्णन बारहवें आश्वासक में सुन्दर बन पड़ा है, जैसे-

**जह जह पिआइ रुब्भइ संभाविअसामिआवमाणब्भहिब्रम्।**
**तह तह भडस्स बड्ढइ संमाणिअमच्छरेण समरुच्छाहो।। (१२.५१)**

(जैसे जैसे प्रिया के द्वारा किसी राक्षस-वीर के समरोत्साह (विलासव्यंजक चेष्टाओं द्वारा) रोका जाता है, वैसे वैसे उसका समरोत्साह स्वामी रावण द्वारा अपमान की कल्पना और शत्रु के प्रति मात्सर्य के कारण और बढ़ता जाता है।)

कवि ने रावण के अनिष्टसूचक अपशकुन, राम के इष्ट-सूचक शकुन, तथा विभीषण के इष्टानिष्टसूचक शकुन का ही एक उक्ति में सुन्दर वर्णन किया है।

**वामं णिसिअरणअणं रहुवइणो दाहिणं व फुन्दइ णअणम्।**
**बन्धुवहरज्जपिसुणं पप्फुरइ विहीसणस्त लोअणजुअलम्।। (१५.७७)**

(राक्षस रावण का बायाँ नेत्र तथा रघुपति का दाहिना नेत्र फड़क रहा है, और वन्धुवध और राज्यप्राप्ति का सूचक विभीषण का नेत्र-युगल फड़क रहा है।) राक्षसों के सेनाप्रयाण की तैयारी का वर्णन भी विंबग्राही है:-

**गुडिअगुडिज्जन्तभडं सोहइ रणतुरिअजुन्तजुज्जन्तरहम्।**
**घडिअघडेन्तगअघडं चलिअचलन्ततुरअंणिआअरसेण्णम्।। (१२.८७)**

(राक्षसों की सेना में कुछ योद्धा कवचों से सन्नद्ध हो चुके थे, कुछ हो रहे थे, रण के लिये तेजी से कुछ रथों को जोता जा चुका था, कुछ को जोता जा रहा था, कुछ हाथी सज चुके थे और कुछ सजाये जा रहे थे, कुछ घोड़े रवाना हो चुके थे और कुछ चलने की तैयारी में थे, राक्षसों की सेना इस प्रकार तैयार होती सुशोभित हो रही थी।)

## रावणवध (भट्टिकाव्य)

रावणवध वलभी के शासक सभाकवि भट्टि के द्वारा बाईस सर्गों में निबद्ध महाकाव्य

है, जिसमें रामजन्म से लेकर राम-राज्याभिषेक तक का इतिवृत्त वर्णित है। यह काव्य 'रावणवध' की अपेक्षा कवि के नाम पर 'भट्टिकाव्य' शीर्षक से ही अधिक प्रसिद्ध है। वलभी में धरसेन नाम से चार राजा हुए हैं, अतः स्पष्ट नहीं है कि भट्टि इनमें किसके समय विद्यमान थे। अन्तिम धरसेन चतुर्थ ६९८ वि. (६४१ ई.) तक विद्यमान था। कृष्णमाचारियार तथा कीथ दोनों भट्टि की तिथि के बारे में निश्चित मत नहीं बना पाये हैं[1]। कृष्णमाचारियार भट्टि का समय पाँचवीं या छठी शती वि. (चौथी-पाँचवीं शती ई.) मानते हैं, कीथ इन्हें भारवि के पश्चात् किन्तु कुमारदास के पहले हुआ मानते हैं। इतना तो स्पष्ट है कि भट्टि प्राकृत महाकाव्य 'सेतुबन्ध' के कवि प्रवरसेन के पश्चाद्भावी हैं, क्योंकि 'रावणवध' के त्रयोदश सर्ग पर 'सेतुबन्ध' महाकाव्य का अत्यधिक प्रभाव है, जहाँ न केवल उससे प्रेरित होकर भट्टि ने समुद्र और उस पर सेतु बाँधे जाने का वर्णन किया है, अपितु सम्पूर्ण सर्ग की योजना भाषासम श्लेष अलंकार द्वारा की है जहाँ प्रत्येक पद्य संस्कृत तथा महाराष्ट्री प्राकृत दोनों भाषिक रूपों को उपस्थित करता है। इसके अतिरिक्त यह सर्ग 'सेतुबन्ध' के मात्रिक छन्द 'स्कन्धक' (या आर्यागीति) में भी निबद्ध है[2]।

भट्टि का लक्ष्य रामायण की रामकथा के माध्यम से ऐसी महाकाव्य रचना उपस्थित करना है, जो व्याकरण के व्युत्पित्सुओं को पाणिनि व्याकरण के अनुसार सिद्ध पदों (सुबन्त, तिङन्त रूपों तथा कृत् एवं तद्धित प्रत्ययों से निष्पन्न रूपों) का बोध करा सकें[3], साथ ही काव्यशास्त्र के शब्दालंकार, अर्थालंकार, माधुर्य-प्रसाद गुण और महाराष्ट्री प्राकृत का भी ज्ञान करा सकें। अतः रामायण का इतिवृत्त-निर्वाह और काव्य-सौन्दर्य की उदात्तता का प्रदर्शन भट्टि के लिये गौण है। यही कारण है कि इस काव्य के टीकाकार जयमंगल ने 'जयमंगला' टीका में पाणिनि के उन सूत्रों का संकेत सर्वत्र किया है, जिनके अनुसार तत्तत् पद निष्पन्न होते हैं।

भट्टि ने प्रथम सर्ग में ऋष्यशृंग के द्वारा कराये गये पुत्रेष्टि यज्ञ के बाद राम और उनके भाइयों के जन्म का इतिवृत्त लिया है। द्वितीय सर्ग में तेजी से विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा, राक्षसवध तथा सीतापरिणय का इतिवृत्त वर्णित है। यहाँ अयोध्या से आश्रम तक जाने के मार्ग का संक्षिप्त किन्तु सुन्दर तथा शरत् का वर्णन है[4]। तृतीय सर्ग में संक्षेप में राम का वन-गमन, दशरथ-मरण, चित्रकूट में भरत-मिलाप तथा पादुका-प्रदान की कथा है, जो रामायण के सम्पूर्ण अयोध्याकाण्ड को समेटती है। चतुर्थ सर्ग राम का सीता तथा लक्ष्मण

---

१. कीथ पृ.११६, कृष्णमाचारियार पृ.१४२

२. चारुसमीरणरमणे हरिणकलंककिरणावलीसविलासा।
आबद्धराममोहा वेलामूले विभावरी परिहीणा।। (रावणवध १३.१)

३. दीपतुल्यः प्रबन्धोऽयं शब्द-लक्षण-चक्षुषाम्।
हस्तामर्ष इवान्धानां भवेद् व्याकरणादृते।। -२२.३३

४. रावणवध २.१-१९

के साथ दण्डकारण्य-वास तथा शूर्पणखा को दण्डित किये जाने तथा खरदूषण के साथ चौदह हजार राक्षसों के मारे जाने का वर्णन है[1]। पञ्चम सर्ग में मारीच की सहायता से रावण द्वारा सीता का हरण तथा मार्ग में जटायु को आहत करना वर्णित है। छठे सर्ग में अरण्यकाण्ड की शेष कथा तथा किष्किन्धाकाण्ड का वालिवध तथा सुग्रीवाभिषेक का इतिवृत्त निबद्ध है। सातवें सर्ग में वानरों द्वारा सीतान्वेषण के लिये जाना, अष्टम सर्ग में हनुमान् का निग्रह, हनुमान्-रावण-संवाद वर्णित है। दशम सर्ग में लंकादाह[2], तथा सीता की खबर लेकर वापस किष्किन्धा लौटने तथा सीताभिज्ञान देने का तथा लंका के लिये सेना-प्रयाण का इतिवृत्त है। एकादश सर्ग में लंकापुरी में प्रभात का सुन्दर वर्णन तथा राक्षस-राक्षसियों के आमोद-प्रमोद का वर्णन है[3]। द्वादश सर्ग में विभीषण द्वारा रावण को राम से सन्धि करने की सलाह देने और रावण द्वारा विभीषण के अपमानित किये जाने पर राम की शरण आने का इतिवृत्त है। त्रयोदश सर्ग में समुद्र की भीषणता और उस पर सेतु बाँधे जाने का वर्णन है। चतुर्दश सर्ग से बाईसवें सर्ग तक रामायण के लंका-काण्ड का इतिवृत्त है। चतुर्दश में लंका पर आक्रमण, पञ्चदश सर्ग में कुम्भकर्णादि की युद्ध में वीरगति, षोडश सर्ग में रावणविलाप, सप्तदश सर्ग में राम-रावण-युद्ध, अष्टादश सर्ग में विभीषण-विलाप, एकोनविंश सर्ग में विभीषण का राज्याभिषेक, बीसवें सर्ग में सीता-प्रत्याख्यान, इक्कीसवें सर्ग में सीता की अग्निशुद्धि तथा बाईसवें सर्ग में अयोध्याप्रत्यागमन और रामराज्याभिषेक की कथा है[4]।

भट्टि ने 'रावणवध' में राम के पूर्व चरित की ही कथा ली है, उत्तरकाण्ड के उत्तरचरित को छोड़ दिया है। भट्टि का प्रधान लक्ष्य शास्त्रीय काव्य लिखना था, जो व्याकरण तथा काव्यशास्त्र का ज्ञान दे सके, अतः काव्य-गुण अधिकार काण्ड के चार सर्गों (षष्ठ से नवम सर्ग) तथा तिङन्तकाण्ड के ९ सर्गों (१४वें से २२वें तक) में बिलकुल नहीं मिलता है। शेष सर्गों में प्रकीर्ण काण्ड (प्रथम से पञ्चम सर्ग तक) तथा प्रसन्न काण्ड (दशम से त्रयोदश सर्ग तक) में काव्यत्व मिलता है, किन्तु यहाँ भी दशम सर्ग के यमकालंकारयुक्त पद्य अतिशास्त्रीय हैं। प्रथम, दशम (अर्थालंकार वाला प्रकरण) तथा द्वादश सर्ग में कुछ सुन्दर पद्य हैं, भट्टि की काव्य-प्रतिभा द्वितीय सर्ग के वनवर्णन, एकादश के प्रभातवर्णन तथा तेरहवें सर्ग के सेतुबन्ध तथा लंका पर चढ़ाई वाले वर्णन में अधिक प्रस्फुटित हुई है।

---

१. वही ४.१५-४५

२. अथ स वल्कदुकूलकुथादिभिः परिगतो ज्वलदुद्धतवालधिः।
उदपतद् दिवमाकुललोचनैर्नृरिपुभिः सभयैरभिवीक्षितः।। रा.व. १०.१

३. वही ११.८-३४

४. अथ ससम्भ्रमपौरजनावृतो भरतपाणिधृतोज्ज्वलचामरः।
गुरुजनद्विजबन्धुपमिनन्दितः प्रविशति स्म पुरं रघुनन्दनः।।
प्रविचार्य धृतिं परां जनानां युवराजं भरतं ततोऽभिषिच्य।
अयटे तुरगाध्वरेण यष्टुं कृतसम्भारविधिः पतिः प्रजानाम्। – वही २२.३०.३१

यथा, कवि की ओस की बूँदों में पेड़ के रोने की उत्प्रेक्षा सुन्दर बन पड़ी है–

> निशातुषारैर्नयनाम्बुकल्पैः पत्रान्तपर्यागलदच्छबिन्दुः।
> उपारुरोदेव नदत्पतंगः कुमुद्वतीं तीरतरुर्दिनादौ।। [२.४]

(प्रातः काल के समय जलाशय के किनारे का पेड़ पत्तों के किनारों से आँसुओं जैसे स्वच्छ-स्वच्छ ओस की बूँदे गिराता, मानो (विरहिणी) कुमुद्वती को दुःखी देखकर पक्षियों का कलरव करता रो रहा है)

तुल्ययोगिता अलंकार के द्वारा प्रातः काल के समय खण्डिता और उपयुक्त यौवना का एक साथ वर्णन :–

> प्रजागराऽऽताम्रविलोचनान्ता निरञ्जनालक्तकपत्रलेखाः।
> तुल्या इवाऽऽसन् परिखेदतन्व्यो वासच्युताः सेवितमन्मथाभिः।। (११.२२)

(सुबह के समय लंका में रात भर जगने से ललछौंही आँखों के कोरों वाली, (रात भर रोने के कारण) कज्जलरहित तथा महावर तथा पत्र-रचना से रहित दुःखी (खण्डिता) राक्षस-कामिनियाँ केलि के कारण रात भर जगी, कज्जल, महावर और पत्र-रचना से रहित, श्रान्त-क्लान्त सेवित-मन्मथा (उपभुक्त यौवना) नायिकाओं के समान हो गई।)

> घोरजलदन्तिसंकुलभट्टमहापंककाहलजलावासम्।
> अरीणं लवणजलं समिद्धफणबाणविद्धघोरफणिवरम्।। (१३.४)

(राम के आग्नेय बाण के छोड़ने पर भयंकर जलहस्तियों से संकुल, सूखे महापंक में तड़फड़ाते मछली आदि जलचरों से युक्त, जलते अग्रभाग (फल) वाले बाण से बेधे गये, भयंकर सर्पों वाले लवण-जल का समुद्र सूख गया।)

## जानकीहरण

जानकीहरण महाकाव्य सिंहल के शासक कुमारदास की रचना है, यहाँ 'रघुवंश' के राम-चरित के ढंग पर ही रामायण की राम-कथा का इतिवृत्त चुना गया है, किन्तु रचना भारवि के 'किरातार्जुनीय' की भाँति 'रघुवंश' की अपेक्षा अधिक अलंकृत शैली का प्रयोग करती देखी जाती है। राजशेखर ने इस बात का संकेत किया है कि कुमारदास पिछले दिनों अन्धे हो गये थे[1]। राजशेखर के अतिरिक्त सूक्तिमुक्तावली में भी इस काव्य की कीर्ति के बारे में यह उक्ति प्रसिद्ध है कि 'रघुवंश' के रहते हुए यदि कोई व्यक्ति (या कवि) जानकीहरण (जानकी को हर कर ले जाना, जानकीहरणकाव्य) करने में समर्थ है, तो वह

---

१. काव्यमीमांसा पृ.१२

केवल या तो कवि कुमारदास है, या रावण[१]। कुमारदास का समय कृष्णमाचारियार ने सिंहल के राजाओं की वंशावली के आधार पर (छटी शती, वि., शासनकाल ५७२ वि.-५८१ वि) माना है[२], किन्तु कीथ इसका समय वैयाकरण वामन (काशिकावृत्ति के लेखक) सातवीं शती वि. के बाद तथा आलंकारिक वामन (काव्यालंकारसूत्रवृत्ति के रचयिता, आठवीं शती-नवीं शती वि. के बीच मानते हैं[३]।

जानकीहरण महाकाव्य का सर्वप्रथम सम्पादन सीलोन (सिंहल) से स्थविर धर्माराम ने १८६१ ई. में ताडत्रीय हस्तलेख की खण्डित प्रति के आधार पर किया था, जिसमें केवल पन्द्रहवें सर्ग तक का पाठ था, उनमें भी पन्द्रहवें सर्ग के केवल २२वें पद्य तक की प्रति है। पर अन्त में इसके साथ कविपरिचय का एक पद्य और पुष्पिका मिलती है, जो सम्पूर्ण महाकाव्य में २५ सर्ग होने का संकेत करती है[४]। सिंहल से प्रकाशित स्थविर धर्माराम के संस्करण के आधार पर इसका दूसरा (देवनागरी) संस्करण जयपुर राज्य के शिक्षाविभागाध्यक्ष पं. हरिदास शास्त्री द्वारा सम्पादित हुआ है, जो उनके निधन के बाद जयपुर के संस्कृत विभागाध्यक्ष श्री कालीपद वन्दोपाध्याय ने कलकत्ता से १८६३ ई. में प्रकाशित किया है। इसका पाठ धर्माराम संस्करण के अनुसार ही है, जिसके साथ संस्कृत टिप्पण भी है, जो सम्पादक पं. हरिदास शास्त्री ने दिया है। तीसरा संस्करण केवल दसवें सर्ग तक नन्दरगीकर ने बम्बई से १९०७ ई. में प्रकाशित किया है। बर्नेट ने लन्दन स्कूल ऑफ ओरिएन्टल स्टडीज़ से जानकीहरण के सोलहवें सर्ग को सम्पादित किया था, कीथ तथा कृष्णमाचारियार दोनों इस काव्य में २५ सर्ग न मानकर २० सर्ग मानते हैं[५]। जानकीहरण, अयोध्यावर्णन, राजा दशरथ और उनकी रानियों के विवरण से आरम्भ होता है (सर्ग १)। रावण से पराजित हतश्रीक इन्द्रादि देवता शेषशायी विष्णु के पास जाकर रावण के आतंक का वर्णन करते हैं और बहस्पति विष्णु से देवों की सहायता करने की प्रार्थना करते हैं (सर्ग २)। इधर दशरथ अपनी रानियों के साथ वसन्त ऋतु के आगमन पर वनविहार, जलक्रीड़ा आदि करते हैं, जिस पर भारवि के किरातार्जुनीय की वर्णनशैली का स्पष्ट प्रभाव है, यहीं सूर्यास्त, रात्रि तथा प्रातःकाल का भी क्रमशः रमणीय वर्णन है (सर्ग ३)। चतुर्थ तथा पञ्चम सर्ग में कवि ने पुनः इतिवृत्त का सूत्र पकड़कर ऋष्यशृंग द्वारा पुत्रीय इष्टि के सम्पादन के बाद विष्णु के अवतार रूप में रामजन्म, विश्वामित्र द्वारा सहायतार्थ याचना करने पर रामलक्ष्मण का उनके तपोवन में जाकर ताटका का वध तथा

१. जानकीहरणं कर्तुं रघुवंशे स्थिते सति।
कविः कुमारदासश्च रावणश्च यदि क्षमः॥

२. कृष्णमाचारियार पृ.१३५

३. कीथ : **हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर** पृ.११६

४. इतिसिंहलकवेरतिशयभूतस्य कुमारदासस्य कृतौ जानकीहरणे-महाकाव्ये रामाभिषेको नाम पञ्चविंशतितमः सर्गः। **जानकीहरण** (कलकत्ता, १८६३ ई. पृ.२१२)

५. कीथ पृ.१२, कृष्णमाचारियार पृ. १३६

अन्य राणसों को पराजित करना वर्णित है। षष्ठ सर्ग में मुनि विश्वामित्र के साथ रामलक्ष्मण का मिथिलागमन वर्णित है। सातवें सर्ग में सीता तथा राम का परस्पर दर्शन, प्रथमानुराग तथा विवाह का वर्णन है। आठवें सर्ग में परिणय के बाद राम और सीता का सम्भोगश्रृंगार का वर्णन है, जो सूर्यास्त और रात्रि के रमणीय चित्रण से परिसमाप्त होता है। इस सर्ग में कुमारदास ने कालिदास के कुमारसम्भव के आठवें सर्ग से प्रेरणा ग्रहण कर कामशास्त्रीय चित्रण भी किया है। वर-वधू का नवें सर्ग में अयोध्या आगमन तथा दसवें सर्ग में दशरथ द्वारा युवराज के रूप में अभिषिक्त किये जाने के पूर्व राम को राजनीति का उपदेश है। ग्यारहवें सर्ग में कुमारदास ने इतिवृत्त को बड़ी तेजी से समेटा है, राम के वनगमन, सीताहरण, वालिवध तथा प्रस्रवणगिरि पर वर्षा ऋतु के आगमन का वर्णन है, जो रामायण के अयोध्याकाण्ड से किष्किन्धाकाण्ड तक का इतिवृत्त है। बारहवें सर्ग में शरत् ऋतु का रमणीय वर्णन तथा तेरहवें सर्ग में राम की विरहवेदना और फिर सीतान्वेषण के लिये सुग्रीव द्वारा वानरों को भेजे जाने, हनुमान् का लंका जाकर सीता का दर्शन तथा वापस आकर सीता की दयनीय दशा की राम को सूचना देना है। चौदहवें सर्ग में समुद्र और उस पर सेतुबन्धन का वर्णन है, तथा पन्द्रहवें में अंगददौत्य का प्रसंग है। सोलहवें सर्ग में राक्षसों का वर्णन, तथा सत्रहवें से बीसवें सर्ग तक राम-रावण-युद्ध तथा रावणविजय के बाद राम के अयोध्या प्रत्यावर्तन के साथ काव्य की परिसमाप्ति होती है। तन्जौर हस्तलेख में इसके बाद चार पद्यों में कवि प्रशस्ति है[1], किन्तु कलकत्ता संस्करण में केवल एक पद्य कविप्रशस्ति का है, जो तन्जौर हस्तलेख वाले चार पद्यों से भिन्न है[2]।

कुमारदास की काव्यशैली के निदर्शन निम्नांकित हैं :-

**परेषुवात्यापरिवर्धितोऽस्य क्रोधाभिधानो युधि चित्रभानुः।**
**आत्राम्रनेत्रच्युतवारिवर्षैरानायि शान्तिं रिपुकामिनीनाम्।। (१.२१)**

(इस राजा दशरथ का, शत्रुओं के बाणों की तेज हवा से अधिक उद्दीप्त क्रोधनामक अग्नि, शत्रुकामिनियों के (पतियों के युद्ध में मारे जाने के कारण) रोने से लाल नेत्रों से गिरते आँसुओं के वर्षण से शान्त हो जाता था।)

**समीरणैराहुतिगन्धपावनैर्वितानितोद्दामशिखण्डिनिःस्वनम्।**
**तपोवनं तत्तपसामधिश्रयः कुमारयुग्मेन विवेश कौशिकः।। (५.१०)**

---

१. दे. कृष्णमाचारियार पृ.१३३ पाद टि.६

२. कृतज्ञ इतिमातुलद्वितयपल्लसानाहृतो
'महार्थमसुराद्विषो व्यरचयन्महार्थं' कविः।
कुमारपरिचारकः सफलहार्दसिद्धिः सुधीः
श्रुतौ जगतिजानकीहरणकाव्यमेतन्महत्।। (कलकत्ता सं.पृ.२१३)

(तपों के अधिष्ठान कौशिक विश्वामित्र ने दोनों कुमारों के साथ उस तपोवन में प्रवेश किया, जहाँ आहुति की सुगन्ध से पवित्र पवन द्वारा मोरों की आवाज और अधिक दूर तक प्रसारित कर दी गई थी।)

**पश्चिमे नभसि भान्ति लोहितास्तारका रविरथस्य वेगिनः।**
**लोहचक्रहतमेरुमस्तकादुद्गता इव हुताशविप्लुषः।। (८.६८)**

(हे सीते, देखो, पश्चिम के आकाश में लाल तारे ऐसे लगते हैं, जैसे वेगवान् सूर्यरथ के लौहचक्र के द्वारा प्रताड़ित सुमेरु के मस्तक से छिटकती आग की चिनगारियाँ हों।

## रामचरित्र

शतानन्द के पुत्र अभिनन्द[1] (नवीं-दसवीं शती वि.) का रामचरित्र बहुत दिनों तक अनुपलब्ध रहा, यद्यपि सोड्ढल ने इस कवि की प्रशंसा की है[2]। महिमभट्ट, मम्मट तथा भोज ने अपने काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में इस काव्य से उद्धरण दिये हैं। भोज ने तो श्रृंगारप्रकाश में इस काव्य के एक दर्जन से अधिक पद्य उद्धृत किये हैं, जिनमें से कुछ 'सरस्वतीकण्ठाभरण' में भी मिलते हैं[3]। अभिनन्द बंगाल के पालवंश के राजा धर्मपाल के सामन्त विक्रमशील के पुत्र देवपाल के राजकवि थे, जो राजा हारवर्ष युवराजदेव के नाम से अधिक प्रसिद्ध था। कुछ विद्वानों के मत से यह काव्य ५० सर्गों में निबद्ध था, किन्तु गायकवाड़ ओरिएन्टल सिरीज़ में पं. के.एस. रामस्वामी द्वारा सम्पादित रामचरित्र में ४० सर्ग हैं, जिनमें भी अन्तिम चार सर्ग भीम कवि की रचना हैं। रामचरित्र में केवल किष्किन्धा, सुन्दर तथा युद्ध-काण्ड की कथा को ही कवि ने लिया है। सेतुबन्ध की तरह यहाँ भी वर्षा के अन्त में राम की दशा के वर्णन से काव्य का आरम्भ होता है। काव्य में राम, लक्ष्मण, सुग्रीव, जाम्ववान्, विभीषण, रावण आदि पात्रों की लम्बी-लम्बी उक्तियाँ और संवाद हैं, जो रत्नाकर के 'हरविजय' का प्रभाव है। प्रभात, सूर्यास्त, चन्द्रोदय, युद्ध आदि का सुन्दर वर्णन काव्य में पाया जाता है। काव्य से कुछ निदर्शन दिये जा रहे हैं। व्यतिरेक अलंकार द्वारा राम की दशा के वर्णन से काव्य का आरम्भ होता है।

**शशाम वृष्टिर्मेघानामुत्संगे तस्य भूभृतः।**
**विरराम न रामस्य धारासंततिरश्रुणः।। (१.२)**

(वर्षाकाल के बाद मेघों की वृष्टि का उस प्रसवण पर्वत की गोद में गिरना शान्त हो गया, किन्तु राम के आँसुओं की झड़ी न रुकी।)

---

१. कृष्णमाचारियार पृ.१६१-६२ तथा ए.के. वार्डर : **इण्डियन काव्य लिटरेचर** भाग ५ पृ.१००-१२७

२. यथा तूर्णं कवेःकस्य निर्गतं जीवने यशः।
हारवर्षप्रसादेन शातानन्देर्यथाधुना।। सोड्ढलः **उदयसुन्दरी**

३. **श्रृंगारप्रकाश** भाग २, पृ. ४८३, भाग ३ पृ. ७४५, भाग ४ पृ.१०६६ आदि

यहाँ 'भूभृत्' (पर्वत और राजा राम) तथा 'उत्संग' (गोद तथा समीप) का द्वयर्थ प्रयोग भी द्रष्टव्य है।

अदृश्यत पुरस्तेन खेलत्खञ्जनपङ्क्तयः।
अस्मर्यन्त विनिःश्वस्य प्रियानयनविभ्रमः।। (१.१६)

(उन राम ने शरत् में आये खञ्जन पक्षियों को क्रीड़ा करते देखा और उनके देखने से उन्हें प्रिया सीता के नयन-विलासों का स्मरण हो आया।)

तस्य च प्रवयसो जटायुषः स्वर्गिणः किमिह शोच्यतेऽधुना।
येन जर्जरकलेवरव्ययात् क्रीतमिन्दुकिरणोज्ज्वलं यशः।। (२.७)

(उस बूढ़े स्वर्ग गये जटायु का अब शोक क्यों किया जाये, जिसने जर्जर शरीर को देकर चन्द्र की किरणों सा उज्जवल यश खरीद लिया।) भोज तथा रुय्यक ने इस पद्य का परिवृत्ति अलंकार के उदाहरण के लिये ('सरस्वतीकंठाभरण' ३.३० तथा अलंकारसर्वस्व पृ.१६२) उल्लेख किया है।

दुन्दुभयो दिवि दध्वनुरुच्चैरुच्चकराः कपयश्च ववल्गुः।
सिद्धनिकायकराब्जविमुक्तं माल्यमथांगदमूर्ध्नि पपात।। (११.११६)

(तब आकाश में दुन्दुभियाँ बज उठीं, ऊँचे हाथ कर कर वानर किलकारी भरने लगे, सिद्धगणों के हाथों मुक्त पुष्प-माला अंगद के सिर पर गिराई जाने लगी।

इस पद्य को भोज ने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' (पृ.१५३) में मध्यविलम्बित (गति के उदाहरण) रूप में दिया है। हनुमान् द्वारा राम को अशोकवाटिका में सीता का वर्णन–

तेनाथ नाथ दुरुहादरणातपेन सौम्यापि नाम परुषत्वमभिप्रपन्ना।
जज्वाल तीक्ष्णविशदाः सहसोद्गिरन्ती वागर्चिषातपनकान्तशिलेव सीता।।
(१६.८६)

(हे नाथ, तब रावण के दुर्वचन रूपी आतप से प्रतप्त (क्रुद्ध) सौम्य स्वभाव वाली सीता भी कठोर बनकर सूर्यकान्तमणि की शिला की तरह तीक्ष्ण तथा प्रकाशयुक्त वचनरूपी ज्वालाओं को उगलती जल उठी।)

## रामायणमञ्जरी

'रामायणमञ्जरी' वाल्मीकि रामायण की कथा को संक्षिप्त काव्यबद्ध रूप में उपस्थित करती है। यह रचना प्रसिद्ध काश्मीरी कवि क्षेमेन्द्र की है, जिनका समय ११वीं-१२वीं शती वि. है। क्षेमेन्द्र प्रसिद्ध दार्शनिक तथा आलंकारिक अभिनवगुप्त के शिष्य तथा काश्मीर के

शासक अनन्त के राजकवि थे, इन्होंने महाभारत तथा बृहत्कथा को भी भारतमञ्जरी तथा वृहत्कथामञ्जरी के संक्षिप्त काव्यरूप में प्रस्तुत किया है। इन्होंने अनेक काव्य तथा लक्षण ग्रन्थ लिखे हैं, जिनमें दशावतारचरित, औचित्यविचारचर्चा, कविकण्ठाभरण, सुवृत्ततिलक तथा कलाविलास विशेष प्रसिद्ध हैं।

क्षेमेन्द्र ने रामायणमञ्जरी में रामकथा का अनुसरण वाल्मीकि रामायण के अनुसार ही किया है, किन्तु बालकाण्ड और अयोध्याकाण्ड की दशरथ-निधन तक की कथा को अयोध्याकाण्ड में भरत के केकयदेश से आने से लेकर पम्पासरोदर्शन तक अरण्यकाण्ड के अन्त तक वर्णित कहा है। ये काण्डों को पर्व भी कहते हैं[1]। शेष काण्डों की कथा रामायण के अनुसार ही है। रचना प्रायः अनुष्टुप् छन्दों में निबद्ध है, किन्तु बीच-बीच में और अन्त में अन्य छन्द भी हैं। अनुष्टुप् छन्दों में वाल्मीकि के काव्यसौन्दर्य की झलक मिलती है, जैसे पञ्चवटी-वर्णन तथा हेमन्तवर्णन[2], पम्पासरोदर्शन[3], वर्षा तथा शरद् के वर्णन[4] में, तो युद्ध के पश्चात् विमान से सीता के साथ अयोध्या लौटते राम द्वारा मार्ग के वर्णन में रघुवंश के तेरहवें सर्ग की झलक मिलती है।

लज्जयेवघनच्छायो दृश्यते न च दृश्यते।
शशीधूसरतां यातः कुलीन इव मानुषः।। (२.५०९)
प्रियाविरहसंतप्तं तं सिषेवे सशीकरैः।
सरःकमलकिञ्जल्कपिञ्जरैस्तीरमारुतैः।। (२.११३८)
एष फुल्लार्जुनः श्रीमान् कदम्बरुचिरो गिरिः।
अभिषिक्तोऽम्बुदैः स्निग्धैः सुग्रीव इव शोभते।। (३.१८)
बिबोधितेषु पद्मेषु भृंगमंगलपाठकैः।
श्रीःसंचचार शिञ्जानकलहंसकनूपुरा।। (३.४७)
सप्तच्छदेषु नीपेषु पनसेष्वसनेषु च।
बन्धुजीवेषु च शरल्लीनेव समदृश्यत।। (३.४९)

कालिदास की झलक के निदर्शन ये हैं :–

एतन्यहन्माल्यवतो महाद्रेः संदृश्यते शृंगमनंगरंगम्।
यत्कन्दरे वानरराजजुष्टा रत्नोज्ज्वला राजति राजधानी।
एतत्तदाम्भोजरजः पिशंगं पम्पासरस्सारसनादहृद्यम्।
नीता निशास्त्वद्विरहे मयास्य तीरे वियुक्तैः सह चक्रवाकैः (६.१४५, १४८)

---

१. दे. रामायणमञ्जरी (काव्यमाला) पृ.८०, पृ.७७१
२. अरण्यपर्व ४९१-५७७
३. २.११२३ पर्व-३८
४. ११२८-११३८
५. ३.१-५६

क्षेमेन्द्र ने किष्किन्धाकाण्ड के अन्त में छः बड़े छन्दों में हनुमान् के समुद्र लाँघने का बड़ा सुन्दर वर्णन किया है, यथा

**मूर्ध्निच्छत्राभिरामैःश्वसनविवलितैः पार्श्वयोश्चामराभैः**
**कण्ठे मालायमानैरुरसि तनुतरैरुत्तरीयानुकारैः**
**पृष्ठे लांगूललीलावलनपरिचितैः स्कन्धयोःकेसराभैः**
**शुभ्रैरभ्रैरदभ्रैः किमपि कपियतिर्वेगगामी रराज।।** (४.५६६६)

## द्विसन्धान काव्य-राघवपाण्डवीय

रामकथा को लेकर संस्कृत में ऐसे महाकाव्य भी लिखे गये हैं, जहाँ श्लिष्ट शैली में उसके साथ महाभारत कथा भी मिलती है।

इस परम्परा का पहला काव्य सम्भवतः दण्डी ने लिखा था, जो नहीं मिलता[1]। जैन कवि धनञ्जय का 'द्विसंधान' काव्य इसी शैली की रचना है[2]। इस शैली में रामायण तथा महाभारत दोनों की कथाओं को एक साथ लेकर लिखा श्लिष्ट काव्य कविराज का 'राघवपाण्डवीय' है, जो १३ सर्गों में निबद्ध रचना है[3]। कविराज का समय कृष्णमाचारियार ने १२वीं शती ई. उत्तरार्द्ध-१३वीं शती पूर्वार्द्ध माना है[4]। कविराज वानवासी क्षेत्र के कादम्ब राजा कामदेव के राजकवि थे, जो चालुक्यनरेश सोमेश्वर चतुर्थ का करद था। इस काव्य के प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद्य में 'कामदेव' शब्द का प्रयोग मिलता है, अतः यह 'कामदेवांक' काव्य के नाम से प्रसिद्ध है। इस पर शशधरकृत 'प्रकाश' टीका मिलती है।

प्रथम सर्ग में ४८ पद्यों की प्रस्तावना के बाद रामायण तथा महाभारत का इतिवृत्त आरम्भ होता है, जहाँ दशरथ तथा पाण्डु का एक साथ वर्णन है। इसी सर्ग में ताटका तथा अन्य राक्षसों के वध की कथा है। द्वितीय सर्ग में सीता स्वयंवर तथा सीता-परिणय, तृतीय सर्ग में राम का वनगमन, चतुर्थ में खरादि का वध, पञ्चम में रावण द्वारा सीताहरण, सीतान्वेषण, सुग्रीवमिलन, वालिवध की कथा है। षष्ठ सर्ग में हनुमान् द्वारा सीता की खोज, सातवें सर्ग में सागर पर सेतुबन्धन, आठवें सर्ग से तेरहवें सर्ग तक युद्ध तथा अन्त में रावण का वध तथा अयोध्यागमन का इतिवृत्त है[5]।

---

१. दे. श्रृंगारप्रकाश ९
२. इसका विवरण जैन परम्परा में रामकथा वाले अध्याय में देखें।
३. काव्यमाला सं.६२ में प्रकाशित (१८९७ ई.)
४. कृष्ण. पृ.१८८
५. करकिसलययुक्तैर्लाजवर्षैर्वधूनामलघुभिरनुवेलं कीर्यमाणांगयष्टिः।
प्रमुदितजनवर्गं राजमार्गेण गत्वा भवनमवनिपालः प्राविशत् पूर्वजानाम्।-राघवपाण्डवीय १३.३४

राघवपाण्डवीय के आरम्भ में कवि ने बताया है कि इस काव्य में कहीं तो प्रकरण की समानता या एकता के द्वारा, कहीं विशेषण तथा विशेष्य की परिवृत्ति द्वारा, कहीं उपमानोपमेय की परिवृत्ति द्वारा, कहीं नानार्थक पदों द्वारा, और कहीं वक्रोक्तिभंगी द्वारा रामायण तथा महाभारत का इतिवृत्त साथ में लेकर काव्य की रचना की जा रही है[1]। कवि ने दोनों कथाओं की अर्द्धनारीश्वर मूर्ति को[2] इस काव्य में निबद्ध किया है। इस काव्य में जहाँ दो अर्थ अभंग श्लेष द्वारा या प्रकरणादि की एकता तथा उपमानोपमेयादि की परिवृत्ति द्वारा वर्णन मिलता है, कवि की प्रतिभा अधिक प्रस्फुटित हुई है। यथा–

**रत्नावतंस इव भारतमण्डलस्य**
**क्रामन् दिशो दशरथः स्फुटवीरलक्ष्मीः।**
**राजा सुमन्त्रविहिताभिरतिर्बभूव**
**पाण्डुर्यशेभिरभिरञ्जितसर्वलोकः।।** (१.४६)

(रामकथा) भारतभूमि का रत्नावतंस, दिशाओं का विजेता, वीरश्री से युक्त, सुमन्त्र नाम मन्त्री के प्रति अनुरक्त, समस्त प्रजा को प्रसन्न करने वाला, यश से स्वच्छ दशरथ नामक राजा हुआ।

(भारत-कथा) भारत भूमि का रत्नावतंस, कीर्ति से दसों दिशाओं का विजेता, रथ द्वारा वीर लक्ष्मी से युक्त (रथस्फुटवीर-लक्ष्मीः) शोभन परामर्श वाले अमात्यों के प्रति अनुरक्त पाण्डु नामक राजा हुआ। इस रचना के काव्य-सौन्दर्य के निदर्शन ये हैं :–

**नृपेण कन्यां जनकेन दित्सितामयोनिजां लम्भयितुं स्वयंवरे।**
**द्विजप्रवर्येण स धर्मनन्दनः सहानुजस्तां भुवमप्यनीयत।।** (२.१)

(तब द्विजश्रेष्ठ विश्वामित्र (तपोवनवासी कोई ऋषि) अनुज लक्ष्मण (अनुज भीमादि) के साथ उन धार्मिक आचरण से लोगों को प्रसन्न करने वाले (धर्म के पुत्र युधिष्ठिर) को राजा जनक (पिता द्रुपद) द्वारा अयोनिजा पुत्री (सीता, द्रौपदी) को प्राप्त कराने के लिये स्वयंवर की भूमि में ले गये)

---

१. प्रायः प्रकरणैक्येन विशेषणविशेष्ययोः।
परिवृत्त्या क्वचित् क्वचिदुपमानोपमेययोः।।
क्वचित्पदैश्च नानार्थैः क्वचिद्वक्रोक्तिभंगिभिः।
विधास्यते मया काव्यं श्रीरामायणभारतम्।। (रा.पा. १.३७-३८)

२. श्रीरामायणमाणिक्यं भारतस्वर्गमुद्रितम्।
न कस्य कुरुते लोके विस्मयोल्लासिमानसम्।। (१.३६)
रम्या रामायणी यैषा भारती सैव भारती।
अर्द्धनारीश्वरमयी मूर्तिरिवात्र शोभताम्।। (१.४२)

च्युतानकप्रकटितमानडम्बरा समन्ततो भृतबहुरत्नभूषणाः।
असुक्षयक्षणिककृतान्तकल्पिता रणावनिर्विपणिरिव व्यभाव्यत।। (४.३७)

(राम द्वारा खरादि (तथा अर्जुन द्वारा निवातकवचादि) के मारे जाने पर युद्धभूमि उस बाजार की तरह लगी, जहाँ गिरे रणवाद्यों द्वारा वस्तुओं का प्रदर्शन किया जा रहा हो, जहाँ अनेक रत्न एकत्र किये गये हों, और जिसे प्राणव्यय द्वारा शूरवीर रूपी बनियों ने सजाया हो।)

उद्दामदुर्दिनविसंष्ठुलशत्तिरारा-
दारब्धगात्रमलनो वसनान्तलंबी।
आमृष्टगण्डतिलकानि मुखान्यचुम्ब-
द्रागीव रेणुखननैः सुरसुन्दरीणाम्।। (८.७)

(उद्दाम दुर्दिन के समान कठोर व्यवहार वाले पृथ्वी के रजः समूह ने, जो शरीर का मर्दन करने लगा था और वस्त्रों से लिपट रहा था, देवकामिनियों के उन मुखों का चुम्बन भी नायक की तरह किया, जिनके कपोल की तिलकरचना पोंछ दी गई थी।)

## राघवनैषधीय[1]

हरदत्त सूरि ने राम तथा नल की कथाओं को एक साथ लेकर 'राघवनैषधीय' की रचना की है। ये हरदत्त सूरि गर्ग गोत्रोत्पन्न जयशंकर के पुत्र थे और भट्टोजिदीक्षित के पश्चाद्भावी थे[2]। अतः इनका समय १७वीं शती वि. है। इस काव्य की शैली का निदर्शन यह है :-

दशरथ इति नाम्ना वीरसेनः क्षितीशः
क्षितितलविबुधानां वन्दथुः प्राग्बभूव।
गुरुकविबुधजोषः सामृतो नारदाढ्यः
सति नरपतिरत्ने मर्त्यलोकोऽप्यनाकीत्।। (१.१)

(दशरथ नामक, वीरसेना वाला, ब्राह्मणों का वन्दनकर्ता, गुरु, कवि और पण्डितों का सेवक, यज्ञविशिष्ट अमृत का सेवन करने वाला, महान् दानी सभासदों से युक्त राजा पूर्वकाल में हुआ, जिस नृपतिरत्न के रहते मर्त्यलोक स्वर्ग बन गया था, (नलपक्ष में) दशों दिशाओं में अव्याहतगतिरथ वाला (नल का पिता) वीरसेन नामक राजा हुआ।

१. काव्यमाला में प्रकाशित
२. वही पृ.१ पर सम्पादकीय टिप्पणी सं.१

द्विसंधानपरक श्लिष्ट शैली के अन्य काव्य भी मिलते हैं, जिनमें वेंकटाध्वरी (१७वीं शती) का यादव-राघवीय, सोमेश्वर का राघव-यादवीय, रघुनाथाचार्य, श्रीनिवासाचार्य तथा वासुदेव की भी इसी नाम की काव्य-कृतियाँ हैं[1]। इनमें राम और कृष्ण की कथा एक साथ श्लिष्ट शैली में वर्णित है। इस संधान शैली में रामायण, कृष्णचरित तथा महाभारत की तीन-तीन कथायें श्लिष्ट शैली में भी काव्यबद्ध हैं। 'राघवयादवपाण्डवीय' नाम से दो कृतियाँ मिलती हैं–कवि चिदम्बरकृत तथा दूसरी राजचूड़ामणिदीक्षितकृत। इनमें प्रथम तीन सर्गों की रचना है[2]। इस शैली का एक सप्तसंधान काव्य भी मिलता है, रचयिता हैं– जैन कवि मेघविजयगणी। यह प्रकाशित हो चुका है, जिसमें ऋषभनाथ, शांतिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, तथा वर्धमान महावीर इन पाँच तीर्थंकरों के चरित्रों के साथ राम तथा कृष्ण के चरित्र भी निबद्ध हैं[3]। राम और कृष्ण की कथा को एक साथ लेकर निबद्ध एक छोटा सा ३८ पद्यों का 'रामकाजविलगेम काव्य' भी मिलता है, जिसके रचयिता दैवज्ञपंडित सूर्य कवि हैं[4]। इसमें सीधे पढ़ने पर रामकथा तथा विलोम ढंग से पढ़ने पर कृष्णकथा निबद्ध है।

एम. कृष्णमाचारियार ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'हिस्ट्री ऑफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर' में पृ.३०४-३०५ पर रामकथा से सम्बद्ध काव्यों की हस्तलिखित पाण्डुलिपियों का राजेन्द्र लाल मित्र तथा पिटर्सन की खोज रिपोर्टों, गुस्ताक ओर्पेट द्वारा प्रकाशित दक्षिणभारत के निजी पुस्तकालयों के संस्कृत हस्तलेखों की सूची (दो भाग), ओरिएन्टल मैन्युस्क्रिप्ट लाइब्रेरी, मद्रास, मैसूर तथा तन्जौर के पुस्तकालयों में उपलब्ध संस्कृत हस्तलेखों की सूचियाँ (कैटलॉग), तथा नेपाल, अवध, मिथिला आदि स्थानों में उपलब्ध हस्तलेखों के ही नहीं, बोडलिन पुस्तकालय के हस्तलेखों की आफ्रेक्ट द्वारा (१८६४ ई.) में प्रकाशित सूची के आधार पर उल्लेख किया है, जिनकी संख्या ६० है। यहाँ मात्र एक प्रकाशित काव्य योगीन्द्रनाथकृत 'दशाननवध' है, जो कलकत्ता से प्रकाशित हुआ जान पड़ता है। कृष्णमाचारियार की इस सूची में कई ऐसी काव्य रचनायें, जिनके नाममात्र का नोटिस लिया गया है, उनके रचयिता का भी उल्लेख नहीं है, न उनकी तिथि का ही। हम केवल ज्ञात रचनाकारों की उन कृतियों की तालिका दे रहे हैं, जिनकी पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध बताई गई हैं :–

रघुनाथकृत रामचरित्र, चण्डीसूर्यकविकृत उदारराघव, शेषकविकृत कल्याणरामायण, वीरराघवरचित भद्राद्रिरामायण, श्रीशैल श्रीनिवास का राकथासुधोदय, वेंकटरंग का रामामृत, नरहरि का राघवयादवीय (द्विसंधान) (मैसूर सूची पृ.२५३-५), तिरुमलकोपाचार्य का

---

१. कृष्णमाचारियार पृ.१०४०

२. मद्रास ओरिएन्टल पुस्त.हस्तलेख ८२६ इस शैली का एक निदर्शन यह है।
अस्त्यन्वितायामधुरासमानैरनेकशोभारतवासभूमिः।
परैर्वरालंकरणैः प्रवीरैः पूर्हस्तिनामास्पदभूरयोध्या।।
दे.उपर्युक्त पृ.१६१ पाद.टि.५

३. यह हरगोविन्द शेठ द्वारा वाराणसी से प्रकाशित हो चुका है।

४. सर्वप्रथम कलकत्ता से प्रकाशित **काव्य-संग्रह** (१९१८ वि.) में (पृ.४६३-६६)

रघुवीरवर्यचरित्र (वही परि.२) सुकुमारकविकृत रघुवीरचरित्र (त्रावणकोर सूची ६८६), ओर्गन्तिशंकर के पुत्र लक्ष्मण सोमयाजी का सीतारामविहार (इण्डिया ऑफिस लन्दन, १४८१), रामदेव कविकृत रामगुणाकार (राजेन्द्र लालमित्र सूची ३१५), पद्मनाथ का रामखेटकाव्य (रचनाकाल १८३६ ई.-१८६६ वि.) (बंगाल एशियाटिक सोसायटी सूची १६३), रामचरण तथा हरिनाथकृत रामविलास (ऑक्सफोर्ड, १३२, २१४), शम्भुकालिदास का रामचन्द्रकाव्य (तन्जौर सूची भाग ६, २८३७), श्रीपाल के पुत्र देवरदीक्षितकृत प्रसन्नरामायण (मद्रास ओरिएन्टल लाइब्रेरी सूची ७७८०), कविवल्लभ का रामचन्द्रोदय (वही ७८८४), विष्वक्सेन का रामचरित (७८४६), अद्वैत रामभिक्षुकृत राघवोल्लास (आफ्रेक्ट केटे.केटे. प्रथम ५००) शठगोपालाचार्यकृत बालराघवीय (ओपर्ट २, ५६०), रामनाथ का अभिरामकाव्य (केटे.केटे. प्रथम २६), गोविन्द के पुत्र रामेश्वर का रामकुतूहल (रचनातिथि १६८० ई.-१७३७ वि., ऑक्सफोर्ड सूची १६८), रामकृष्ण के पुत्र कमलाकर का रामकार्तुक (इण्डिया ऑफिस पुस्त.१४८७), रामदेव न्यायालंकार का रामगुणाकर (केटे. केटे.१.५१०), वामचरण तर्कवागीशकृत रामविलास (वही १.१७०), काशीनाथ का रामचरित (इं.ऑ.६७८), मोहन स्वामी का रामचरित (इं.ऑ.११८४), बाणेश्वर के पुत्र रामाकान्त का रामलीलोदय (केटे.१.५१८), केशव का रामाभिषेक (तन्जौर सूची १०१), रामानन्दतीर्थकृत रामकाव्य (केटे.१,५०७), वेंकटेश रचित रामाभ्युदय (तन्जौर सूची १६१), शितिकण्ठकृत शितिकण्ठरामायण (ओपर्ट ६६८३), भारद्वाजगोत्रीय दामोदर के पुत्र लक्ष्मण का रघुवीरविलास (ओरि.पुस्तकालय, मद्रास सूची ११/५४६०), गोपीनाथकृत रघुपतिविजय (केटे.केटे.३, १०४), पुरुषोत्तममिश्रविरचित रामचन्द्रोदय (ओपर्ट २, ३७८०), सच्चिदानन्दकृत रामचन्द्रमहोदय (केटे.१.५८७), बालकृष्णकृत रामकाव्य (केटे.३, १०८), मधुव्रतविरचित रामरत्नाकर (अवध ४,७), श्रीधररचित रामरसामृत (केटे.१.५१२), वेंकटाचार्य-रघुनन्दनविलास (अड्यार पुस्त. २.१२), कुम्भकोणम् के शठगोप ताताचार्य के पुत्र पात्राचार्य द्वारा विरचित रघुनन्दनविलास (तन्जौर सूची ३.२६३१), नूतनकालिदासकृत विक्रमराघव (अड्यार पुस्त.२.१५), रामचन्द्र कृत पौलस्त्यराघवीय (तन्जौर सूची २.२४१०), अरुणाचलनाथ के अज्ञातनामा शिष्य का श्रीरामविजय (तन्जौर सूची ४.५१४०), नव्यचण्डीयसहायकृत रघुनाथगुणोदय (रचनाकाल १५७० ई.-१६२७ वि.) (काश्मीर सूची, ७१), कृष्णशास्त्रिविरचित बालरामरसायन (अड्यार पुस्त.२.८), ईश्वरदीक्षित का रामायणसारसंग्रह (अड्यार २.१४), श्रीपतिगोविन्दकृत जानक्यानन्दबोध (मित्र २.१६३ इण्डिया ऑफिस १४८६), वाराणसी के बोयभट्ट के पुत्र अद्वैत द्वारा विरचित रामलिंगामृत (शक सं.१५३० तिथि-इण्डिया ऑफिस १४८३)।

## (ख) नाट्य साहित्य

संस्कृत में राम-कथा को लेकर नाटकों की रचना कब से आरम्भ हुई, यह कहना

कठिन है, किन्तु लगता है भास (विक्रम पूर्व दूसरी शती)[1] से भी पहले रामायण के इतिवृत्त को लेकर नाटकों के अभिनय की परम्परा चल पड़ी थी। उपलब्ध संस्कृत नाटकों में राम से सम्बद्ध प्राचीनतम रचनायें भास की ही मिलती हैं। भास की ये रचनायें हैं–प्रतिमा नाटक तथा अभिषेक नाटक। यद्यपि भास की रचनायें काव्य की दृष्टि से अधिक उदात्त नहीं हैं, तथापि नाटकीय संविधान की दृष्टि से वे सफल कृतियाँ हैं। भास के नाटकों का आज भी कथकलि शैली में केरल में मंचन पाया जाता है।

## प्रतिमा नाटक

यह सात अंकों में निबद्ध नाटक है, जिसमें राम-वनवास से लेकर रावणवध तक का इतिवृत्त लिया गया है। इस नाटक का नाम 'प्रतिमा' इसलिये रखा गया है कि दशरथ की मृत्यु के बाद ननिहाल से बुलाये गये भरत को मार्ग में आते समय नगर के बाहर देवकुल में दशरथ की प्रतिमा देखकर ही उनकी मृत्यु का पता चल जाता है, जहाँ केवल मृत इक्ष्वाकुवंशीय राजाओं की प्रतिमायें स्थापित की जाती थीं। भास की यह मौलिक कल्पना है। प्रथम अंक में राम के यौवराज्याभिषेक की तैयारी, कैकेयी का षड्यन्त्र, राम को वनवास देने का वर्णन है। द्वितीय अंक में राम-वियोग से दुःखी दशरथ का विलाप तथा मंच पर ही निधन बताया गया है, जो भरत के नाट्यशास्त्र के सिद्धान्तों के प्रतिकूल है। तीसरे अंक में भरत के अयोध्या लौटने, देवकुल में दशरथ की प्रतिमा देखने तथा वहाँ आई कैकेयी की भर्त्सना कर राज्य अस्वीकार करने का इतिवृत्त है। चतुर्थ अंक में भरत सुमन्त्र के साथ राम को वापस अयोध्या लाने राम के चित्रकूट में स्थित आश्रम में जाते हैं, पर राम लौटने से मना कर देते हैं और भरत को चौदह वर्ष तक राज्य सँभालने को कहते हैं। पाँचवें अंक में अपने भाई खर के मारे जाने तथा शूर्पणखा के अपमानित किये जाने का प्रतिशोध लेने के लिये तापस वेष में आकर रावण सीता को हर ले जाता है। छठे अंक में दो तपस्वी जटायु तथा रावण के युद्ध का वर्णन करते हैं। आगे की कथा अयोध्या में सुमन्त्र तथा भरत के संवाद के माध्यम से वर्णित है। जनस्थान गये सुमन्त्र को सीता-हरण का पता चलता है और वे भरत को अयोध्या आकर यह बताते हैं। भरत माता की पुनः भर्त्सना करते हैं और राम की सहायता करने (रावण के विरुद्ध) सेना भेजने की तैयारी करते हैं। सातवें अंक में विष्कम्भक द्वारा रावण के मारे जाने और राम के सीता के साथ जनस्थान लौटने की खबर दी गई है। भरत राजमाताओं के साथ राम से मिलने जाते हैं और वहीं राम के राज्याभिषेक के बाद भरतवाक्य में नाटक की परिसमाप्ति होती है।

---

१. भास का समय पाश्चात्य विद्वान् बाद का मानते हैं, कीथ ने (तीसरी शती ई.) तथा बार्डर ने (दूसरी शती ई.) माना है। (दे. कीथ, **संस्कृत ड्रामा** पृ. ९५, बार्डर : **इण्डियन काव्य लिटरेचर** भाग २), पर भास कालिदास से पुराने हैं, जिनका समय हम विक्रम की प्रथम शती मानते हैं।

## अभिषेक

भास का यह नाटक छः अंकों मे निबद्ध है। यहाँ किष्किन्धाकाण्ड से युद्धकाण्ड तक का इतिवृत्त मिलता है। प्रथम अंक में सुग्रीव-मैत्री तथा वालिवध की कथा है। दूसरे अंक के विष्कम्भक में वानरों के संवाद से पता चलता है कि हनुमान् समुद्र लाँघ कर लंका में जा पहुँचे हैं। मूल अंक मे हनुमान् छिपकर वाटिका में सीता को मनाने आये रावण को देखते है तथा रावण के असफल होकर लौट जाने पर सीता के समक्ष प्रकट हो उन्हें राम-मुद्रिका देते हैं। तीसरे अंक में रावण को हनुमान् द्वारा अशोकवाटिका के भग्न किये जाने की खबर मिलती है। हनुमान् को बन्दी बनाने को सेना भेजी जाती है और युद्ध के बाद उन्हें रावण के समक्ष बन्दी बनाकर लाया जाता है। हनुमान् रावण की भर्त्सना करते हैं, दूत होने के कारण मुक्त होने पर राम के पास लौट आते हैं। विभीषण रावण को सीता को राम को सौंप देने की सलाह देते हैं, पर क्रुद्ध होकर रावण विभीषण को निर्वासित कर देता है। चौथे अंक में विभीषण के राम के पक्ष में आने तथा समुद्र को पार करने के प्रयत्न का संकेत है। समुद्र के मार्ग न देने पर राम आग्नेयास्त्र का प्रयोग कर समुद्र को सुखा देने की बात कहते हैं। भयभीत हो जलदेवता वरुण प्रकट होकर राम को प्रसन्न कर समुद्र में मार्ग देना स्वीकार कर लेते हैं तथा हनुमान् वानर-सेना को समुद्र के उस पार ले जाते हैं। पाँचवें अंक में युद्ध आरम्भ होता है। रावण पुनः सीता को हस्तगत करने का प्रयास करता है। वह राम के युद्ध में मारे जाने की झूठी खबर सीता को सुनाता है, पर सीता इससे प्रभावित नहीं होती। इसी अंक में रावण को इन्द्रजित् के मारे जाने की खबर मिलती है। अगले अंक में अर्थोपक्षेपक द्वारा राम-रावण युद्ध के बाद रावणवध की सूचना दी जाती है। मूल अंक में राम मंच पर आते हैं वे सीता के प्रति कठोर आचरण करते हैं, लक्ष्मण तथा विभीषण राम को समझाते हैं, पर वे सीता को अग्निपरीक्षा द्वारा पवित्रता प्रमाणित करने को कहते हैं। हनुमान् आकर खबर देते हैं कि सीता अग्निपरीक्षा दे चुकी है और उसकी पवित्रता प्रमाणित हो चुकी है। तब अग्निदेवता सीता के साथ मंच पर प्रकट होते हैं। अग्निदेवता राम का अभिषेक करते हैं और मंच पर यह सूचना मिलती है कि भरत तथा शत्रुघ्न मन्त्रियों के साथ राम से मिलने आ रहे हैं। यहीं भरतवाक्य के साथ नाटक समाप्त हो जाता है। भास के इन दोनों नाटकों से काव्य के निदर्शन ये हैं। राम को वनवास दिये जाने का विरोध करते क्रुद्ध लक्ष्मण की उक्तिः-

**यदि न सहसे राज्ञो मोहंधनुः स्पृश मा दयां**
**स्वजननिभृतः सर्वोऽप्येकं मृदुः परिभाव्यते।**
**अथ न रुचितं मुञ्च त्वं मामहं कृतनिश्चयो**
**युवतिरहितं कर्तुं लोकं यतश्छलिता वयम्।।** (प्रतिमा १.१८)

राम को वनवास देने का षड्यन्त्र करने के लिये कैकेयी की भर्त्सना करते भरत की उक्ति मार्मिक है :-

> वयमयशसा चीरेणार्यो नृपो गृहमृत्युना
> प्रततरुदितैः कृत्स्नाऽयोध्या मृगैः सह लक्ष्मणः।
> दयिततनया शोकेनाम्बा स्नुषाऽध्वपरिश्रमै-
> र्धिगितिवचसा चोग्रेणात्मा त्वया ननु योजितः।। (प्रतिमा ३.१७)

राम के वनवास से दुःखी भरत की उक्ति :-

> तत्र यास्यामि यत्रासौ वर्तते लक्ष्मणप्रियः।
> नायोध्या तं विनायोध्या सायोध्या यत्र राघवः।। (वही ३.२४)

रावण राम को अपने समक्ष तुच्छ मानता कहता है :-

> कथं लम्बसटः सिंहो मृगेण विनिपात्यते।
> गजो वा सुमहान् भन्तः शृंगालेन निहन्यते।। (अभिषेक ३.२०)

राम द्वारा सीता को अग्निपरीक्षा देने को कहने पर सीता की पवित्रता से विश्वस्त लक्ष्मण शोकमग्न हो कहते हैं :-

> विज्ञाय देव्याः शौचं च श्रुत्वाचार्यस्य शासनम्।
> धर्मस्नेहान्तरे न्यस्ता बुद्धिर्दोलायते मम।। (अभिषेक ६.२१)

रामकथा से सम्बद्ध उपलब्ध संस्कृत नाट्यसाहित्य में भास के बाद भवभूति के ही दो नाटक मिलते हैं। इनके बीच के राम से सम्बद्ध नाटक प्राप्त नहीं हैं। वैसे मायुराज तथा यशोवर्मा के लुप्त नाटकों के उद्धरण नाट्य-शास्त्र के ग्रन्थों में मिलते हैं, जिनका विवरण हम आगे देंगे। भवभूति (नवीं शती वि.) ने रामायण के इतिवृत्त से सम्बद्ध दो नाटकों की रचना की है-महावीरचरित तथा उत्तररामचरित।

## महावीरचरित

यह सात अंकों का नाटक है, जिसमें बालकाण्ड से युद्धकाण्ड तक की कथा वर्णित है। भवभूति ने रामायण की विशाल कथा से प्रधान प्रसंगों को ही लेकर कथावस्तु की रचना की है जिनमें नाटकीय अन्विति बनाये रखने के लिये कवि ने मूलकथा में आवश्यक परिवर्तन किये हैं। आरम्भ में ही रावण को सीता के साथ विवाह करने का इच्छुक बनाकर नाटकीय संघर्ष का बीज कवि ने बो दिया है। राम धनुष तोड़कर सीता से विवाह करते हैं, फलतः रावण क्रुद्ध हो जाता है। राम के द्वारा ताटका, सुबाहु तथा अन्य राक्षसों के वध

से भी वह रुष्ट है। रावण का मन्त्री माल्यवान् कूटनीति का जाल फैलाता है[1]। वही परशुराम को राम के विरुद्ध उभारता है और शूर्पणखा को मन्थरा के वेश में भेजकर कैकेयी के द्वारा राम को वनवास दिलाने का षड्यन्त्र रचता है। माल्यवान् की राम से परशुराम को लड़ा देने की चाल असफल होती है, पर दूसरी चाल में वह सफल हो जाता है। वन में रहते राम को कष्ट देने के लिये माल्यवान् रावण द्वारा सीता का अपहरण कराता है और वालि को राम के विरुद्ध उकसाता है। वालि राम से युद्ध करने जाता है, और स्वयं मारा जाता है। अन्त में सुग्रीव की सहायता से राम लंका पर चढ़ाई करते हैं, रावण युद्ध में मारा जाता है। राम सीता के साथ पुष्पक विमान से अयोध्या को लौट आते हैं।

इस तरह नाटकीयता के निर्वाह के लिये भवभूति ने मूल कथा में आवश्यक हेरफेर कर कथावस्तु को सुगठित बनाने और उसे राजनीतिक दावपेंच का नाटक बनाने का भी प्रयत्न किया है।

## उत्तररामचरित

सात अंकों में निबद्ध इस नाटक में राम के जीवन के उत्तर भाग की कथा है। प्रथम अंक में राज्याभिषेक में भाग लेने आये जनक के मिथिला लौट जाने से दुःखी मन को बहलाने के लिये राम चित्रशाला में अपने जीवन से सम्बद्ध घटनाओं के चित्र दिखाते हैं। तपोवन के दृश्य देखकर गर्भिणी सीता एक बार फिर तपोवन देखने का दोहद प्रकट करती है। इसी समय दुर्मुख (चर) आकर सीता के बारे में जनापवाद की सूचना राम को देता है। राम पर वज्रपात हो गया, पर वे अत्यन्त कठोर बन सीता को वनवास देने का निश्चय कर लेते हैं[2]। इस अंक में भवभूति ने चित्रशाला वाले प्रसंग तथा सीता दोहद की कल्पना कर नाटकीयता की अनूठी योजना की है। दूसरे अंक में विष्कम्भक से पता चलता है कि सीता के दो पुत्र आश्रम में वाल्मीकि के पास विद्याध्ययन कर रहे हैं। यहीं यह भी सूचना मिलती है कि राम शूद्रमुनि शम्बूक को दण्ड देने इस वन में आए हुए हैं। मूल अंक में राम मंच पर आते हैं, शम्बूक को दण्ड देते हैं और शम्बूक दिव्य रूप धारण कर लेता है। शम्बूक के मुँह से यहाँ जनस्थान की प्रकृति की एक ओर रमणीयता और दूसरी ओर भीषणाभोगरूक्षता का कलात्मक वर्णन कराया गया है। तृतीय अंक इस नाटक में कवि की मौलिक प्रतिभा की पराकाष्ठा का निदर्शन है। राम के जनस्थान में आने पर वनदेवी वासन्ती उनका स्वागत करती है। इधर तमसा सीता को गुप्त रूप से वहाँ ले आती है, जो भगवती गोदावरी की कृपा से अदृश्य शक्ति प्राप्त कर लेती है। फलतः वह राम को देख पाती है, पर वे उसे

१. महावीरचरित ४.५

२ अहह अतितीव्रोऽयं वाग्वज्रः। उत्तररामचरित (प्रथम अंक)
विस्रम्भादुरसि निपत्य जातलज्जामुन्मुच्य प्रियगृहिणीं गृहस्य शोभाम्।
आतंकस्फुरितकठोरगर्भगुर्वी क्रव्याद्भ्यो बलिमिव निर्घृणः क्षिपामि।। उ.रा. १.४९

नहीं देख पाते। जनस्थान को देखकर राम को पुरानी बातें स्मरण हो आती हैं, उनका सीता-वियोग का जलसंघात बाँध तोड़ कर निकल आता है। वे रोते-रोते मूर्च्छित हो जाते हैं। राम की इस दशा को देखकर सीता भी मूर्च्छित हो जाती है, तमसा उसे होश में लाती है और फिर सीता अपने अदृश्य स्पर्श से राम को संज्ञायुक्त बना देती है।

चतुर्थ अंक में एक ओर जनक और कौसल्या का संवाद है। दूसरी ओर राम के अश्वमेध के घोड़े को रोकने पर लव की वीरता का वर्णन है। पञ्चम अंक में लव तथा लक्ष्मण के पुत्र चन्द्रकेतु के वादविवाद द्वारा वीरोचित दर्प का प्रदर्शन है। षष्ठ अंक में विद्याधरों द्वारा दोनों के युद्ध का वर्णन है और इसी अंक में बाद में मंच पर राम का प्रवेश होता है, उनके साथ जनक, वसिष्ठ आदि भी आते हैं। सप्तम अंक में भवभूति ने मूल रामायण कथा में परिवर्तन कर दिया है। अश्वमेध यज्ञ के समय लवकुश रामायण का गान करते हैं तथा राम उन्हें पहचान लेते हैं। यहाँ गर्भांक नाटक द्वारा कवि ने पुनः राम के सीता-वियोग को उभार कर[1] तब लवकुश तथा सीता का राम से मिलन कराकर नाटक को सुखान्त बना दिया है।

कवि के रूप में भवभूति कोमल मसृण बन्धमय पदयोजना वाले प्रसाद गुणयुक्त सुकुमार (वैदर्भ) मार्ग और ओजोगुण युक्त गाढ़बन्ध वाले विचित्र (गौड) मार्ग दोनों के प्रसंगानुकूल कुशल प्रयोक्ता हैं। महावीर-चरित में समान्तगाढ़बन्ध वाली संघटना के द्वारा वीररस की सुन्दर व्यञ्जना मिलती है। यथा लक्ष्मण की धनुर्भंग के बाद की उक्ति :-

> **देदिण्डञ्चितचन्द्रशेखरधनुर्दण्डावभंगोद्यत-**
> **षृंकारध्वनिरार्यबालचरितप्रस्तावनाडिंडिमः।**
> **द्राक्पर्यस्तकपालसम्पुटमिलद्ब्रह्माण्डभाण्डोदर-**
> **भ्राम्यत्पिंडितचण्डिमा कथमहो नाद्यापि विश्राम्यति।। (१.५४)**

(दोनों भुजदण्डों द्वारा खींचे गये शिवधनुष के टूटने से उठी टंकार की यह आवाज, जो आर्य राम के बालचरित की प्रस्तावना का नगाड़ा है, और जिसकी भयंकरता फैले हुए विशाल कपालों के सम्पुटों से युक्त ब्रह्माण्ड रूपी भाण्ड के उदर में घूमकर एकदम एकत्रित हो गई है, अभी भी क्यों नहीं शान्त होती।) जनक को ललकारते क्रुद्ध परशुराम की उक्ति-

> **उत्तिष्ठोत्तिष्ठ यावद्विशकलितयकृत्क्लोम्न वृक्कान्त्रगात्रः**
> **स्नायुग्रन्थ्यस्थिशल्कव्यतिकरित जरत्कन्धरादत्तखण्डः।**
> **मूर्धच्छेदादुदञ्चद्गलधमनिशिरासक्तडिण्डीरपिण्ड**
> **प्रायासृगारघोरं पशुमिव परशुः पर्वशस्त्वां शृणातु।। (३.३२)**

---

१. उ.रा. ७.२

(यदि तुम युद्ध करना चाहते हो, तो तब-तक उठो, उठो जब तक तुम्हारे शरीर के यकृत, फेफड़े और अग्रमांस (वृक्क), अंतड़ियों को संकलित करने वाला, तुम्हारी बूढ़ी गर्दन पर, जो नसों और हड्डियों के टुकड़ों का ढाँचा है, प्रहार करने वाला यह मेरा परशु, गर्दन के कट जाने से गले से निकलते धमनी तथा शिरा के रक्तबुद्बुदों से भयंकर तुम्हें पशु की तरह खण्ड-खण्ड न काट दें।)

उत्तररामचरित में लव की निम्नांकित उक्ति में भी गाढ़बन्धता द्वारा वीररस की व्यञ्जना कराई गई है :-

**ज्याजिह्वया वलयितोत्कटकोटिदंष्ट्र-**
**मुद्गारिघोरघनघर्घघोषमेतत्।**
**ग्रासप्रसक्तहसदन्तकवक्त्रयन्त्र-**
**जृम्भाविडम्बि विकटोदरमस्तु चापम्।।** (४.२९)

(जिसकी मौर्वी रूपी जिह्वा से वलयित भयंकर किनारों की डाढ़ों वाला, तथा अत्यधिक भयंकर घर्घर शब्द वाला, यह मेरा धनुष, प्राणियों के निगलने में व्यस्त हँसते हुए यमराज के मुखरूपी यन्त्र की जँभाई की नकल करता अपने भयंकर मध्यभाग को फैला दे।)
उत्तररामचरित से भवभूति की मसृण पद-संघटना का एक प्रसिद्ध उदाहरण यह है :-

**वितरति गुरुः प्राज्ञे विद्यां यथैव तथा जडे**
**न च खलु तयोर्ज्ञाने शक्तिं करोत्यपहन्ति वा।**
**भवति च पुनर्भूयान् भेदः फलं प्रति तद् यथा**
**प्रभवति पुनर्बिम्बोद्ग्राहे मणिर्न मृदां चयः।।** (२.४)

(गुरु तो प्राज्ञ तथा मूर्ख दोनों को समान विद्या देता है, न तो एक में ज्ञानशक्ति पैदा करता है, न दूसरे में नष्ट करता है, पर दोनों को भिन्न-भिन्न प्रकार का फल प्राप्त होता है। मणि किसी वस्तु का बिम्ब ग्रहण करने में समर्थ होती है, मिट्टी का ढेला नहीं।)

भवभूति ने राम की दयनीय दशा का चित्रण कर करुण की मार्मिक व्यञ्जना कराई है। राम की करुण उक्ति है :-

**दलति हृदयं गाढोद्वेगं द्विधा न तु भिद्यते**
**वहति विकलः कायो मोहं न मुञ्चति चेतनाम्।**
**ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः करोति न भस्मसात्**
**प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी न कृन्तति जीवितम्।।** (३.३१)

(सीता के विरह अनुभूति से गाढ शोक वाला मेरा हृदय दरक रहा है, पर दो टुकड़ों में फट नहीं जाता। व्याकुल शरीर मोह का वहन करता है, पर संज्ञा नहीं छोड़ता। अन्तर्दाह

शरीर को जला रहा है, पर भस्म नहीं करता। मर्म पर प्रहार करने वाला दैव चोट करता है, पर जीवन को नहीं काट फेंकता।)

निम्नांकित पद्य में भवभूति ने श्रृंगार की भी रमणीय व्यञ्जना कराई है, जहाँ राम की सीता के प्रति उक्ति है :-

> किमपि किमपि मन्दं मन्दमासत्तियोगा-
> दविरलितकपोलं जल्पतोरक्रमेण।
> अशिथिलपरिरम्भव्यापृतैकैकदोष्णो-
> रविदितगतयामा रात्रिरेव व्यरंसीत्।। (१.२७)

(यही वह स्थान है, जहाँ परस्पर कपोलों को सटाकर, एक-एक बाहु से परस्पर गाढ़ालिंगन करते, रातभर पता नहीं क्या-क्या बेसिलसिलेवार बातें करते थे और इसी तरह सारी रात ही बीत जाती थी।)

प्रकृतिचित्रों के भवभूति कुशल चितेरे हैं, उनके यहाँ प्रकृति के रमणीय और भीषण दोनों तरह के दृश्य मिलते हैं :-

> इह समदशकुन्ताक्रान्तवानीरमुक्त-
> प्रसवसुरभिशीतस्वच्छतोया वहन्ति।
> फलभरपरिणामश्यामजम्बूनिकुञ्ज-
> स्खलनमुखरभूरिस्रोतसो निर्झरिण्यः।। (२.२०)

(इस जनस्थान में फलभार के पकने से काले जामुन के पेड़ों के निकुञ्जों के बीच बहने से कलकल शब्द करते अनेक सोतों वाली नदियाँ, जिनमें मस्त पक्षियों के बैठने से झुकी वेतस लताओं के गिरे फूलों से सुगन्धित, शीतल तथा स्वच्छ जल है, वह रही है।)

> निष्कूजस्तिमिताः क्वचित् क्वचिदपि प्रोच्चण्डसत्त्वस्वनाः
> स्वेच्छासुप्तगभीरभोगभुजगश्वासप्रदीप्ताग्नयः।
> सीमानः प्रदरोदरेषु विलसत्स्वल्पाम्भसो यास्वयं
> तृष्यद्भिः प्रतिसूर्यकैरजगरस्वेदद्रवः पीयते।। (२.१६)

(इस प्रदेश की सीमायें कहीं पक्षियों के कलरव के न सुनाई देने से शान्त हैं, और कहीं वन्य प्राणियों के भयंकर शब्दवाली हैं, जहाँ स्वेच्छा से गम्भीर शरीर वाले सर्पों के सांस से आग जल उठी है, और जहाँ गुफाओं और गड्ढों में बहुत कम पानी होने के कारण प्यासे गिरगिट अजगरों के पसीने के द्रव को ही पी रहे हैं।)

## आश्चर्यचूड़ामणि

भवभूत्युत्तर नाटकों में दक्षिण में शक्तिभद्र का 'आश्चर्यचूड़ामणि' बहुचर्चित है। भास के नाटकों की तरह केरल में इस नाटक के कथकलि-शैली में मंचन किये जाने की परम्परा है। एक किंवदन्ती के अनुसार ये आद्य शंकराचार्य के शिष्य थे। सम्भवतः ये केरल के प्रथम संस्कृत नाटककार हैं[1] और इन्हें केरल में नाट्याभिनय का भी प्रवर्तक माना जाता है। विद्वानों ने इन्हें केरल के राजा कुलशेखर का पूर्ववर्ती माना है। इस तरह इनका समय ९वीं शती वि. है[2]। इन पर वेणीसंहारकर्ता भट्टनारायण तथा महावीरचरित के रचयिता भवभूति की काव्यशैली का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। इन्होंने 'उन्मादवासवदत्ता' आदि काव्यग्रन्थों का प्रणयन भी किया था, पर ये आज अनुपलब्ध हैं[3]।

यह सात अंकों में निबद्ध नाटक है, जिसमें कथा सीता तथा लक्ष्मण के साथ राम के दण्डकारण्य में आने से आरम्भ होती है और रावणवध के पश्चात् सीता की लंका में अग्निशुद्धि तक पाई जाती है। शक्तिभद्र ने यह नयी कल्पना की है कि ऋषियों ने राम को ऐसी मुद्रिका (अंगुलीयक) तथा सीता को ऐसी चिन्तामणि दी थी, जिससे वे वेष बदले राक्षसों को पहचान सकते थे। इसी कारण नाटक का शीर्षक 'आश्चर्यचूड़ामणि' है। नाटक के सात अंकों में रामायण-कथा को नाटकीय ढंग से यों निबद्ध किया गया है। दण्डकारण्य में शूर्पणखा के राम की कुटी के पास आना, राम लक्ष्मण के प्रति उसकी आसक्ति और दुष्टता तथा लक्ष्मण द्वारा उसका विरूपीकरण, रावण द्वारा सीता का हरण, रावण की सीता के प्रति आसक्ति, हनुमान् द्वारा सीतान्वेषणार्थ लंकागमन, रावण पर विजय के पश्चात् सीता की अग्नि-परीक्षा, तथा नारद द्वारा यह सूचना कि राम से मिलने लंका में शक्रादि देवता आ रहे हैं। देवता और नारद राम से मिलने के बाद लौटने की मुद्रा में हैं और नारद द्वारा राम से उनका प्रिय पूछने पर राम की उक्ति के भरतवाक्य से[4] नाटक की नायक-नायिका-मिलनरूप सुखमय परिसमाप्ति होती है।

'आश्चर्यचूड़ामणि' का नया संस्करण डॉ. रमाकान्त झा के सम्पादकत्व में संस्कृत-हिन्दी टीका के साथ चौखम्बा संस्कृत विद्या भवन, वाराणसी से १९६६ ई. में प्रकाशित हुआ है।

---

१. सूत्रधार : आर्ये, दक्षिणापथादागतमाश्चर्यचूड़ामणिं नाम नाटकमभिनयाम्रेडितसौभाग्यमभिलषाम इत्यार्यमिश्राणां शासनम्। **आश्चर्यचूड़ामणि** (स्थापना) प्रथम अंक।

२. कृष्णमाचारियार : **हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर** पृ. ६३४.

३. वही (स्थापना)

४. नारदः किं ते भूयः प्रियमुपहरामि।
रामः .... तथाप्येतावदस्तु।
मन्त्रैरावर्ज्यमानं हरिरमरपतेरस्तु कल्याणवृष्ट्यै
धन्वी संकल्पजन्मा सरभसमपथे सायकान् संहरेत।
राजानो राजधर्मप्रणिहितमनसो मौलिभारं वहन्तां
प्रज्ञा यातु प्रसादं प्रतिदिनमवधूवान्तरावद्धमौनम्।। **आश्चर्य.** (७.३६)

काव्य में दो-दो राम और दो-दो सीता, एक असली तथा एक नकली की कल्पना मौलिक है। सीता-हरण प्रसंग में मारीच (मृग) के स्वर्ण-चर्म लेने गये राम को सीता बनकर शूर्पणखा तथा रावण राम का रूप धारण कर क्रमशः राम तथा सीता को एक साथ राक्षसी माया द्वारा धोखा देते हैं। इस नाटक की काव्यशैली के निदर्शन निम्नांकित हैं। चतुर्थ अंक में जटायु की रावण के प्रति यह उक्ति शौर्यव्यञ्जक है :-

**वक्राण्येतानि तेऽद्य प्रलयघनरुचः पिङ्गकेशानि रोषा-**
**च्छृगांणीवाञ्जनाद्रेर्दवदहनशिखादीपितानीव रात्रौ।**
**उत्कृत्योत्कृत्य चञ्च्वा झटझटिति गलत्सान्द्ररक्तारुणानि**
**प्रत्यक्षं क्षत्रियाया दश दशसु दशग्रीव, दिक्षु क्षिपामि।। (४.११)**

(हे दशमुख, प्रलय के बादलों के समान काली शोभा वाले तथा पीले केशों वाले तेरे इन दस चेहरों को जो रात्रि में मानों दावाग्नि से दीप्त कज्जल-गिरि के शृंगों के समान हैं अपनी चोंच से नोच-नोच कर तुरन्त बहते सान्द्र रुधिर से लाल बनाकर इस क्षत्रिया (सीता) के समक्ष मैं आज दसों दिशाओं में फेंकता हूँ अर्थात् फेंक रहा हूँ।)

यहाँ उत्प्रेक्षापरिपुष्ट उपमा अथवा बिम्बप्रतिबिम्बभाव उपमा तथा अनुप्रास की योजना तथा पदयोजना में गौड मार्ग की रमणीयता वीररस की व्यञ्जना कराती है।

नर्दटक छन्द में सन्ध्याकालीन डूबते लाल-लाल सूर्यबिम्ब का यह चित्र सुन्दर बन पड़ा है :-

**रथचरणायुधस्य चरणेन हतो रभसा-**
**न्नभस इव च्युतो नमुचिरस्रकणैः क्षरितैः।**
**प्रतिनवबन्धुजीवकुसुमच्छविभिः सविता**
**शशिमुखि दिङ्मुखानि किरणैररुणीकुरुते।। (२.२१)**

यह राम की उक्ति है, "हे चन्द्रमुखि सीते, (देखो) सुदर्शन चक्र के आयुध वाले भगवान् विष्णु के चरणों से तेजी से फेंके (मारे) आकाश से गिरे झरते रक्तकणों से उपलक्षित नमुचि दैत्य की तरह गिरता ताजे दुपहरिया के फूलों सी लाल कान्ति वाली किरणों से यह सूर्य दिशाओं के मुखों को लाल बना रहा हैं"। यहाँ भी सानुप्रासिक पद्योजना तथा उपमाद्वय का सौन्दर्य द्रष्टव्य है।

## अनर्धराघव

अनर्धराघव मुरारि की एकमात्र उपलब्ध नाट्यकृति है। मुरारि माहिष्मती के किसी राजा के सभापण्डित थे। इनका समय भवभूति तथा राजशेखर के बीच नवीं सदी वि. पूर्वार्द्ध जान पड़ता है। इन्होंने भवभूति के महावीरचरित को ही ध्यान में रखते हुए सम्पूर्ण

रामायण की कथा को सात अंकों में निबद्ध नाटक का आधार बनाया है। सम्पूर्ण महाकाव्य की कथा को लेकर नाटक की रचना करने के कारण वे नाटकीय कथावस्तु को सँभाल नहीं पाये हैं और नाट्य-कौशल की दृष्टि से यह नाटक सफल नहीं हो सका है। मुरारि के नाटक में शुद्ध काव्य अधिक हावी हो गया है और कवि के रूप में भी मुरारि पाण्डित्य का प्रदर्शन अधिक करते देखे जाते हैं। नाटक की कथावस्तु में प्रवाह तथा गत्यात्मकता का अभाव है। प्रत्येक अंक में अनावश्यक लम्बे-लम्बे वर्णन श्रव्य काव्य के लिये ठीक हों, नाटक में दोष हैं।

वे विषय-निर्वाचन, कथावस्तु-संविधान तथा शैली सभी में भवभूति से पूरी तरह प्रभावित हैं। उनका शिल्प एक ओर अलंकारयुक्त श्रुतिमधुर पद्यों और दूसरी ओर गौडीय बन्ध के समासान्त पदावली वाले छन्दों से युक्त है। उसकी कविता के दो नमूने ये हैं :-

> दृश्यन्ते मधुमत्तकोकिलवधूनिर्धूतचूतांकुर-
> प्राग्भारप्रसरत्परागसिकतादुर्गास्तटीभूमयः।
> याः कृच्छ्रादतिलङ्घ्य लुब्धकभयात्तैरेव रेणुत्करै-
> र्धारावाहिभिरस्ति लुप्तपदवीनिःशंकमेणीकुलम्।। (५.६)

(ये जनस्थान की नदियों के वे दुर्गम तटप्रदेश दिखाई दे रहे हैं, जहाँ पराग के चखने से मस्त कोकिलाओं के द्वारा कम्पित आम्रमञ्जरियों से बिखरे पराग की रेती इतनी सघन है कि इन्हें कठिनता से पार कर व्याध से डरी हिरनियाँ धाराप्रवाह बिखरे पराग से सुरक्षित हो निःशंक विचरण करती हैं क्योंकि उनके पदचिह्न दिखाई नहीं पड़ते।)

> कल्पान्तक्रूरसूरोत्कटविकटमुखोमानुषद्वन्द्वयुद्ध-
> क्रीडाकण्डूयदूर्जस्वलसकलभुजालोकभूयोविलक्षः।
> सम्भूयोत्तिष्ठमानस्वपरबलमहाशस्त्रसंयातभीमा-
> मुर्वी गीर्वाणगोष्ठीगुरुमदनिकषो नैकषेयः पिधत्ते।। (६.३१)

(यह निकषा का पुत्र रावण, जो देवताओं की सेना के महान् गर्व की कसौटी है, प्रलयकालीन प्रचण्ड सूर्य के समान तेज वाले भीषण मुखों को फैलाता हुआ और मनुष्य के साथ द्वन्द्वयुद्ध की खुजली वाले ऊर्जस्वित भुजदण्डों को देखकर बार-बार लजाता, एक साथ सारी शक्ति जुटाकर अपनी तथा शत्रु की सेनाओं के आक्रमण में अस्त्रशस्त्रों के पात से भयंकर युद्धभूमि को आच्छादित कर रहा है।)

## बालरामायण

बालरामायण राजशेखर (दसवीं शती वि. उत्तरार्द्ध) का दस अंकों में निबद्ध महानाटक है। इसमें लम्बे-लम्बे अर्थोपक्षेपकों (विष्कम्भक तथा प्रवेशक) और मूल अंकों

तथा प्रत्येक अंक में बहुसंख्यक पद्यों की छौंक नाटकीय दृष्टि से दोष है। कुल नाटक में ७४१ पद्य है, जिनमें शार्दूलविक्रीडित (२०३), तथा स्रग्धरा (८९) पर कवि का अधिक आग्रह दिखाई पड़ता है। नाटक में नवीन कल्पना यह है कि रावण को जानकी के प्रति अनुरक्त चित्रित किया गया है। इस नाटक की कथावस्तु सीता-स्वयंवर की घटना से ही आरम्भ होती है, जहाँ रावण उपस्थित तो होता है, पर शिव-धनुष को चढ़ाने से मना कर सीता के किसी भावी पति को चुनौती देता चला जाता है। इस अंक का प्रभाव जयदेव के प्रसन्नराघव के प्रथम अंक पर देखा जा सकता है। दूसरे अंक में वह परशुराम की सहायता लेना चाहता है, पर स्वयं अपमानित होता है। तीसरे में परशुराम आकर विवाह में विघ्न पैदा करते हैं और चौथे अंक में राम द्वारा परशुराम पराजित होते हैं। पाँचवें अंक में सीता को न पाने के कारण दुःखी रावण का विरह वर्णित है। छठे अंक में राम के वनवास, राम द्वारा शूर्पणखा के नासिकाच्छेदन आदि की कथावस्तु को तेजी से समेटा गया है। सातवें अंक में सीता-हरण के पश्चात् रावण पर आक्रमण के लिये समुद्र पर सेतु-निर्माण का वृतान्त दो वानरों के संवाद द्वारा विस्तार से वर्णित है। आठवें तथा नवें अंकों में युद्ध का वर्णन है। अन्तिम अंक में विमान से अयोध्या लौटने का विस्तार से वर्णन है। नाटकीय व्यापार की दृष्टि से बालरामायण भी सफल कृति नहीं है, यहाँ केवल श्रव्य काव्य का ही सौन्दर्य देखा जा सकता है।

> **निष्पर्यायनिवेशपेशलरसैरन्योन्यनिर्भत्सिभि–**
> **र्हस्ताग्रैर्युगपन्निपत्य दशभिर्वामैर्धृतं कार्मुकम्।**
> **सव्यानं पुनरप्रीथसि विधावस्मिन् गुणारोपणे**
> **मत्सेवाविदुषामहम्प्रथमिका काप्यम्बरे वर्तते।। (१.५०)**

(मेरे दस बाँये हाथों ने एक-दूसरे को रोकते हुए एक साथ धनुष को छूने के कारण आनन्दित हो अब प्रत्यंचा को चढ़ाने के मामूली कार्य में मेरी सेवा करने में कुशल दसों दाहिने हाथों में यह प्रतिस्पर्धा अहं प्रथमिका हो रही है, कि कौन पहले प्रत्यंचा चढ़ाये।)

> **सद्यः पुरीपरिसरेऽपि शिरीषमृद्वी**
> **गत्वा जवात् त्रिचतुराणि पदानि सीता।**
> **गन्तव्यमस्ति कियदित्यसकृद् ब्रुवाणा**
> **रामाश्रुणः कृतवती प्रथमावतारम्।। (४.३४)**

(शिरीष के समान कोमल सीता ने नगर के बाहर तेजी से तीन-चार डग चलकर, "अब कितनी दूर और जाना है", यह बार-बार पूछते हुए राम की आँखों से प्रथम बार आँसुओं को प्रवाहित कर दिया।)

## प्रसन्नराघव

जयदेव (१२वीं शती वि. उत्तरार्द्ध) का प्रसन्नराघव सात अंकों का प्रसिद्ध नाटक है, इसमें भी रामायण की लगभग सम्पूर्ण कथा को नाटकीय वस्तु बनाया गया है। नाटक में सीता-स्वयंवर से लेकर पुस्पक विमान से रावण-वध के पश्चात् सीता के साथ राम के अयोध्या लौटने तक की कथा वर्णित है। प्रथम अंक में बाणासुर तथा रावण के स्वयंवर भूमि में परस्पर विवादपूर्ण संवाद तथा चतुर्थ अंक में परशुराम तथा लक्ष्मण के परस्पर चुनौती भरे संवाद जयदेव की नाटकीय संवाद-योजना में सिद्धहस्तता के प्रभाव हैं, किन्तु यहाँ भी कथावस्तु का नाटकीय व्यापार शिथिल है। ये भवभूति, मुरारि तथा राजशेखर की भाँति लम्बे समासान्त छन्दों की रचना में कुशल हैं। यहाँ भी प्रायः श्रव्यकाव्य का ही सौन्दर्य अधिक है। इस नाटक के कुछ अंशों से हिन्दी कवि तुलसीदास तथा केशवदास ने प्रभाव ग्रहण किया है। जयदेव की कविता का एक नमूना यह है :-

**मयूखनखरत्रुटत्तिमिरकुम्भिकुम्भस्थलो-**
**च्छलत्तरलतारकाप्रकरकीर्णमुक्ताकणः।**
**पुरन्दरहरिद्दरीकुहरगर्भसुप्तोत्थित-**
**स्तुषारकरकेसरी गगनकाननं गाहते।। (७.६०)**

(अपनी किरणों के नाखूनों से फाड़े गये अँधेरे रूपी हाथी के कुम्भस्थल से उछलते तारों के समूह रूपी मुक्ताकणों को बिखेरता, इन्द्र की दिशा (पूरब) रूपी गुफा के अन्दर सोकर उठा, चन्द्रमा रूपी सिंह आकाश रूपी जंगल में निकल पड़ा है।)

## महानाटक (हनुमन्नाटक)

हनुमन्नाटक या महानाटक १४ अंकों का बृहदाकार नाटक है। परम्परा इसे स्वयं हनुमान् की कृति मानती है। कहते हैं इस कृति को वाल्मीकि से अधिक उदात्त पाकर स्वयं हनुमान् ने समुद्र में डुबो दिया था। मूलतः यह कृति शिलाखण्डों पर उत्कीर्ण थी। परम्परा के अनुसार भोज ने उपलब्ध शिलाखण्डों से इस नाटक का उद्धार किया है। यह दो रूपों में मिलता है। मधुसूदन द्वारा १० अंकों में तथा दामोदर मिश्र द्वारा १४ अंकों में इसे प्रचारित किया गया है। अनुमान है कि इसमें कतिपय प्राचीन नाट्य तथा काव्य सामग्री का समावेश कर लिया गया है। आनन्दवर्धन के ध्वन्यालोक में तीन पद्य इस तरह के मिलते हैं और राजशेखर (काव्यमीमांसा) तथा धनिक (दशरूपक) में भी ऐसे पद्य उद्धृत किये हैं, जो इस नाटक में हैं। पर इस नाटक के उपलब्ध स्वरूप में भवभूति, मुरारि, राजशेखर, जयदेव के पद्यों को शामिल देखा जा सकता है। यह नाटक भी सीता-स्वयंवर की घटना से ही शुरू होता है। इससे एक उदाहरण यह है :-

याञ्चा दैन्यपरिग्रहप्रणयिनो नेक्ष्वाकवः शिक्षिता-
स्सेवासंवलितः कदा रघुकुले मौलौ निबद्धोऽञ्जलिः।
सर्वं तद्विहितं तथाप्युदधिना नैवापरोधः कृतः
पाणिः सम्प्रति मे हठात् किमपरं स्प्रष्टुं धनुर्वाञ्छति।। (४.७८)

(इक्ष्वाकु के वंशजों ने याचनापूर्ण दीनता नहीं सीखी है, न उन्हें सेवा से युक्त अञ्जलि ही मस्तक तक बाँधी है, मैंने यह सब कुछ किया, पर समुद्र ने मेरा अनुरोध नहीं माना, अब तो मेरा हाथ धनुष को छूना चाहता है।)

## कुन्दमाला[1]

यह छः अंकों में निबद्ध नाटक रामायण के उत्तरकाण्ड के सीता-वनवास वाले इतिवृत्त से सम्बद्ध है, जो उत्तररामचरित की कथावस्तु के समान है। इस नाटक के रचयिता धीरनाग (या दिङ्नाग) हैं, पर ये प्रसिद्ध बौद्ध नैयायिक दिङ्नाग नहीं जान पड़ते हैं। ये सम्भवतः अनुराधपुर (लंका) के बौद्ध भदन्त हैं। कृष्णमाचारियार ने इनका समय भवभूति से पहले छठी शती वि. माना है, किन्तु ये भवभूति से परवर्ती जान पड़ते हैं। इस नाटक की प्रस्तावना से उद्धृत पद्य साहित्यदर्पण में पहले पहल मिलता है :-

लंकेश्वरस्य भवने सुचिरं स्थितेति
रामेण लोकपरिवादभयाकुलेन।
निर्वासितां जनपदादपि गर्भगुर्वीं
सीतां वनाय परिकर्षति लक्ष्मणोऽयम्।। (प्रथम अंक)

## जानकीपरिणय

जानकीपरिणय रामभद्रदीक्षित (१८वीं शती वि.) की नाट्य रचना है। इसमें समग्र राम-कथा को रावणवध के बाद अयोध्या-प्रत्यावर्तन तक लिया गया है। रामभद्रदीक्षित[2] दक्षिण में कुम्भकोणम् से सात कोस दूर कण्डरमाणिक्क अग्रहार के चतुर्वेदयज्वी वंश में उत्पन्न थे। ये उच्च कोटि के कवि थे, तथा इनकी अन्य कृतियों में 'पतञ्जलिचरित' महाकाव्य तथा 'शृंगारतिलक' भाण विशेष प्रसिद्ध हैं। रामभद्रदीक्षित वैयाकरणभूषणसार के रचयिता कोण्ड भट्ट के समसामयिक थे। इसमें कवि ने यह कल्पना की है कि राम और सीता को धोखा देने के लिये रावण, शरभ तथा विद्द्युज्जिह्व क्रमशः राम, लक्ष्मण और

---

१. एम. रामकृष्ण कवि द्वारा सम्पादित

२. दे. काव्यमाला में प्रकाशित टी.एस. कुप्पूस्वामिशास्त्री का लेख रामभद्र दीक्षितः विवरण पृ.१, पृ.१२ तथा पृ.२४

विश्वामित्र का तथा ताटका सीता का वेश बदलते हैं, इस तरह नाटक में दो तरह के पात्र आते हैं, एक मूल रामादि, दूसरे नकली रामादि जो मूलतः राक्षस हैं। इस तरह यह आश्चर्यचूडामणि से प्रभावित है। इस नाटक में राम और सीता का विवाह मिथिला में न होकर विश्वामित्र के आश्रम में होता है। अन्तिम अंक में शूर्पणखा तापसी वेष में अयोध्या आकर राम के युद्ध में मारे जाने की झूठी खबर भरत को देती है। इससे दुःखी हो ज्यों ही भरत चिता पर चढ़ कर प्राण त्यागने जा रहे हैं, त्यों ही नेपथ्य से राम के अयोध्या लौटने की खबर आती है। भरत प्राणत्याग नहीं करते और नाटक राम के राज्याभिषेक से परिसमाप्त हो जाता है।

## राम-कथा से सम्बद्ध कतिपय महत्त्वपूर्ण लुप्त नाटक

संस्कृत काव्यशस्त्रियों तथा नाट्यशास्त्रियों ने राम-कथा से सम्बद्ध कई नाट्य-कृतियों का संकेत किया है, जो आज अप्राप्य हैं, केवल उनके कुछ उदाहरणों का ही पता हमें ध्वन्यालोकलोचन, दशरूपकावलोक, काव्यमीमांसा, वक्रोक्तिजीवित, काव्यप्रकाश, नाट्यदर्पण, शृंगारप्रकाश, भावप्रकाश, नाट्यरत्नकोश, साहित्यदर्पण आदि में मिलता है। इनके विषय में राघवन् ने अपने ग्रन्थ में विस्तार से विचार किया है[1]। ये अप्राप्य नाटक निम्नांकित हैं :-

### १. उदात्तराघव

यह कृति मायुराज (मातृराज)[2] का छः अंकों में निबद्ध नाटक था। मातृराज नर्मदा के किनारे माहिष्मती (चेदिराज्य की राजधानी) के कलचुरी राजा थे (आठवीं शती वि.)। इस नाटक का उल्लेख धनिक[3], कुन्तक, भोज, रामचन्द्र तथा विश्वनाथ ने किया है तथा यहाँ उदाहरण भी दिये हैं[4]। सागरनन्दी ने विस्तार से इस नाटक की कथा-वस्तु का संकेत करते हुए षडंक नाटक माना है। इस नाटक से धनिक तथा विश्वनाथ ने एक पद्य दिया है। इस नाटक की स्थापना (प्रस्तावना) में स्थापक द्वारा वस्तु की इस सूचना से पता चलता है कि नाटक में अयोध्याकाण्ड से लेकर युद्धकाण्ड तक का इतिवृत्त लिया गया था। नाटक के एक प्रसंग को धनिक ने अवलोक में उद्धृत किया है, जहाँ मृग को मारकर उसका चर्म लेने गये लक्ष्मण के स्वर में चित्रमाय (मारीच) राम को सहायतार्थ पुकारता है और राम

---

१. राघवन् : सम ओल्ड लॉस्ट राम लेजु.

२. कृष्णमाचारियार पृ.६३२, वार्डर : भाग-४, पृ.२२४ तथा परवर्ती

३. धनिक (३.३१, ५६, ४.२३, ३८) भोज (सरस्वती. पृ.६४५ (विश्वनाथ ६.२७, ५०, १५४) रामचन्द्र (नाट्यदर्पण १.४५ की व्याख्या)

४. रामो मूर्ध्नि निधाय काननमगान्मालामिवाज्ञां गुरो-
स्तद्भक्त्या भरतेन राज्यमखिलं मात्रा सहैवोज्झितम्।
तौ सुग्रीवविभीषणावनुगतौ नीतौ परां सम्पदं
प्रोद्वृत्ता दशकन्धरप्रभृतयो ध्वस्ताःसमस्ता द्विषः।।

निश्चय नहीं कर पाते कि सीता को छोड़ कर जायें या नहीं'। मायुराज ने यहाँ मूलकथा में परिवर्तन कर दिया है, जहाँ मारीच को मारने लक्ष्मण जाते हैं, राम नहीं। इस प्रसंग का उल्लेख करते कुन्तक यहाँ मूल रामायण कथा में कवि द्वारा परिवर्तन कर 'प्रकरणवक्रता' का प्रयोग किया जाना मानते हैं :-

"रामायणे मारीचमायामयमाणिक्यमृगानुसारिणो रामस्य करुणाक्रन्दाकर्णनकातरान्तः करणया जनकराजपुत्र्या तत्प्राणपरित्राणाय स्वजीवितपरिरक्षनिरपेक्षया लक्ष्मणे निर्भत्स्य प्रेरितः। तदेतदत्यन्तमनौचित्ययुक्तम्। तस्मादनुचरसन्निधाने प्रधानस्य तथाविध-व्यापारकरणम-सम्भावनीयम्। तस्य च सर्वातिशयचरितयुक्तत्वेन वर्ण्यमानस्य तेन कनीयसा प्राणपरित्राणसम्भाव-नेत्येतत्समीचीनमिति पर्यालोच्य उदात्तराघवे कविना वैदग्ध्यवशेन मारीचमृगमारणाय प्रयातस्य परित्राणार्थं लक्ष्मणस्य सीतया कातरत्वेन रामः प्रेरित इत्युपनिबद्धम्" (वक्रोक्तिजीवित १.२१ वृत्ति)

उदात्तराघव की प्रौढ़ काव्यशैली का एक उदाहरण यह है, जिसे धनिक तथा विश्वनाथ दोनों राक्षसी माया आदि द्वारा युद्धस्थल में वस्तु के उत्थापन (वस्तूत्थापन-आरभटी वृत्ति के अंग) के रूप में देते हैं :-

> **जीयन्ते जयिनोऽपि सान्द्रतिमिरव्रातैर्वियद्व्यापिभि-**
> **र्भास्वन्तः सकला रवेरपि रुचः कस्मादकस्मादमी।**
> **एताश्चोग्रकबन्धरन्ध्ररुधिरैराध्मायमानोदरा**
> **मुञ्चन्त्याननकन्दरानलमितस्तीव्रा रवाः फेरवाः।।[2]**

(यह क्या है कि सारे संसार के अन्धकार को जीतने वाली, प्रकाशमान सूर्य की किरणें भी आकाश में व्याप्त सघन अन्धकार-समूह द्वारा एकदम जीत ली गई हैं, और कबन्धों के ऊँचे छिद्रों से निकले खून के पीने से फूले पेट वाली, जोर से चिल्लाती सियारिनियाँ मुखविवर की आग छोड़ रही हैं।)

---

१. चित्रमायः (ससंभ्रमम्) भगवन् कुलपते रामभद्र, परित्रायताम् परित्रायताम्।
रामः-वत्सस्याभयवारिधेः प्रतिभयं मन्ये कथं राक्षसात्
त्रस्तश्चैव मुनिर्विरौति मनसश्चास्त्येव मे सम्भ्रमः।
माहासीर्जनकात्मजामिति, मुहुः स्नेहाद्गुरुर्याचते
न स्थातुं न च गन्तुमाकुलमतेर्मूढ़स्य मे निश्चयः।। **दशरूपकावलोक** ३.१७
विश्वनाथ (६.२७) पर उद्धृत **दशरूपकावलोक** (२.५ कारिका की वृत्ति में उद्धृत) तथा **साहित्यदर्पण** (षष्ठपरि., जीवानन्द सं.पृ.४५६)

२. एकामेव कामपि कन्दलितकामनीयकां कथां, निर्वहद्भिर्बहुभिरपि कविकुञ्जरैर्निबध्यमाना बहवः प्रबन्धा मनागप्यन्योसंवादनमनासादयन्त, सहृदयहृदयाह्लादकारकं कमपि वक्रिमाण-मादधाति। यथा हि-रामाभ्युदय-उदात्तराघव-वीरचरित- बालरामायण-कृत्यारावण-मायापुष्पक-प्रभृतयः।। (**वक्रोक्तिजीवित** ४.२५ की वृत्ति)।

अभिनवगुप्त ने नाट्यशास्त्र की टीका तथा रामचन्द्र ने 'नाट्यदर्पण' में इस नाटक से आक्षेपिकीध्रुवा का उदाहरण यह दिया है[1], जहाँ प्रस्तुत रस का उल्लंघन कर रसान्तरोद्भावन पाया जाता है। अभिनवभारती (ना.शा.३२.३१३ की वृत्ति) में इस ध्रुवा (पद्य) का केवल प्रथम चरण उदाहृत है। नाट्यदर्पण ने पूरा पद्य दिया है[2]।

इस नाटक में मायुराज ने राम के धीरोदात्तत्व को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिये राम द्वारा वालिवध का प्रसंग छोड़ दिया है। धनिक ने इस परिवर्तन का उल्लेख किया है[3]।

## रामाभ्युदय

इस नाटक का उल्लेख आनन्दवर्द्धन (ध्वन्यालोक ३.१३३), अभिनवगुप्त (लोचन ३.१४६), भोज (श्रृंगारप्रकाश १२.१८६), शारदातनय (पृ.३४६) तथा रामचन्द्र (नाट्यदर्पण में नौ बार) में मिलता है। रामाभ्युदय के रचयिता कान्यकुब्जनरेश यशोवर्मा (नवीं शती वि.) हैं[4], जिनके यहाँ भवभूति तथा गउडवहो प्राकृत काव्य के रचयिता वाक्पतिराज राजकवि थे। यशोवर्मा का यह नाटक छः अंकों का नाटक था, ऐसा शारदातनय का कहना है–षड्कं दृश्यते लोके रामाभ्युदयनाटकम्। (आठवाँ अधिकार) आनन्दवर्द्धन के अनुसार यशोवर्मा इस मत के थे कि रामायणादि की प्रसिद्ध कथा में कवि को स्वेच्छा से मनमाना हेरफेर नहीं करना चाहिए[5]। सम्भवतः यशोवर्मा मायुराज तथा भवभूति द्वारा मूलकथा में परिवर्तन किये जाने को ठीक नहीं मानते थे।

सूक्तिमुक्तावली में जल्हण ने (पृ.३२७) तथा शार्ङ्गधरपद्धति में शार्ङ्धर ने यशोवर्मा के नाम से जो पद्य उद्धृत किया है, वह मम्मट के काव्यप्रकाश (अष्टम उ.) में वाच्यौचित्य

---

१. (उदात्तराघवे रामस्य प्रस्तुतश्रृंगारक्रमोल्लंघनेन–अरे तापस स्थितोभव, "स्वसुर्मम पराभवप्रसव एक दत्तव्यथ" : इत्यादिना रावणवाक्येन तथा नाट्यदर्पण का.४.२ की वृत्ति में उद्धृत)

२. स्वसुर्मम पराभवप्रसव एकदत्तव्यथः
खरप्रभृतिबान्धवोद्दलनवातसन्धुक्षितः।
तदेह विदलीभवत्तनुसमुच्छलच्छोणित–
च्छटाच्छुरितवक्षसः प्रशममेतु कोपानलः।।
अभिनवभारती (गा.ओ.सी.) खण्ड-४ पृ.३६०

३. यथा छद्मना वालिवधो मायुराजेन उदात्तराघवे परित्यक्तः।
दशरूपकावलोक (दशरूपक ३.२५ की वृति। पृ.१६४

४. कृष्णमाचारियार पृ.६२५, वार्डर भाग-४ पृ.३७३ तथा परवर्ती।

५. तेषु हि सिद्धरसप्रख्या ये च रामायणादयः
कथाश्रया न तैर्योज्या स्वेच्छा रसविरोधिनी।।
...यदुक्तम् कथामार्गे न चाल्पोऽप्यतिक्रमः (ध्व.३.१०-१४ वृ.पृ.३३५)
पर लोचन-यथा रामस्य धीरललितत्वयोजनेन नाटिकानायकत्वं
कश्चित्कुर्यादिति त्वत्यन्तासमञ्जसम्।। यदुक्तमिति-रामाभ्युदये यशोवर्मणा (वही पृ.३५५)

की दृष्टि से संघटना के उदाहरण के रूप में भी मिलता है, यह पद्य रामाभ्युदय का ही जान पड़ता है[1]।

यशोवर्मा की काव्यशैली की प्रौढ़ता का एक अन्य उदाहरण यह है :-

> **रक्षोवीरा दृढोरः प्रतिफलनदलत्कालदण्डप्रचण्डा**
> **दोर्दण्डाकाण्डकण्डूविषमनिकषणत्रासितक्ष्माधरेन्द्राः।**
> **याताः कामं न नाम स्मृतिपथमपथप्रस्थितेन्द्रानुसारी**
> **स्वर्णासिक्लेषदृष्टः कथमहमपि ते विस्मृतो मेघनादः।।**

(हे तात, आपने यह क्या अनुचित किया है कि व्यर्थ में ही कुम्भकर्ण को जगा रहे हैं। क्या उस तुच्छ तापस को उपमर्दित करने के लिये आपने किसी और को योग्य नहीं समझा-जिन राक्षसों के प्रचण्ड उरःस्थल पर पड़कर कालदण्ड भी खण्ड-खण्ड हो जाता है, और जिनके भुजदण्डों की खुजली अपने निवारण के लिये बड़े-बड़े पर्वतों को भी भयभीत बना देती है, वे राक्षस आपके स्मृतिपथ में भले ही न आये हों, पर आपने युद्ध में अपथ आचरण कर भागते इन्द्र का पीछा करने वाले, स्वर्ग के निवासी देवों को दुःखी और भयभीत होकर देखे मेघनाद को कैसे भुला दिया है।)

मायारूप सीता के व्यापादन के बाद राम के विलाप का एक पद्य रामचन्द्र ने इस नाटक के पञ्चम अंक से भी दिया है, जिसका चौथा चरण आनन्दवर्द्धन ने भी उद्धृत किया है[2]।

जहाँ इस नाटक के चतुर्थ अंक से रामचन्द्र ने नाट्यदर्पण १.५५ कारिका की वृत्ति में एक पद्य और भी उद्धृत किया है।

---

१. प्रौढच्छेदानुरूपोच्छलनरयभवत्सैंहिकेयोपघात-
त्रासाकृष्टाश्वतिर्यग्वलितरविरयेनारुणेनेक्ष्यमाणम्।
कुर्वत् काकुत्स्थवीर्यस्तुतिमिव मरुतां कन्धरारन्ध्रभाजां
भांकारैर्भीममेतन्निपतति वियतः कुम्भकर्णोत्तमांगम्।।
**काव्यप्रकाश** (आनन्दाश्रम संस्करण पृ.४०३)

२. प्रत्याख्यानरुषः कृतं समुचितं क्रूरेण ते रक्षसा सोढं तच्चतया त्वया कुलजनो धत्ते यथोच्चैः शिरः।।
व्यर्थं सम्प्रति बिभ्रता धनुरिदं त्वद्व्यापदः साक्षिणा रामेण प्रियजीवितेन तु कृतं प्रेम्णः प्रिये नोचितम्।।
**ध्वन्यालोक**-३.१ की वृत्ति पृ.२८१ (चौखम्बा सं.सी.प्र.१९९७ वि.) तथा नाट्यदर्पण (१.३८ की वृत्ति में उद्धृत) पृ.१०० दिल्ली विश्वविद्यालय दिल्ली १९६१ ई.)

## अभिनवराघवम्

इस नाटक का केवल एक उद्धरण रामचन्द्र ने दिया है[1] तथा इसके रचयिता का नाम क्षीरस्वामी बताया है। नाटक की प्ररोचना के पद्य से पता चलता है कि ये भट्टेन्दुराज के शिष्य थे। यदि ये भट्टेन्दुराज वही हैं, जो अभिनवगुप्त के गुरु थे तो इनका समय ११वीं शती वि. है[2]। इनकी इस कृति के बारे में और अधिक जानकारी नहीं मिलती।

## कृत्यारावण

इस नाटक के रचयिता का पता नहीं चलता, पर नाट्यशास्त्रियों के यहाँ यह प्रसिद्ध नाटक रहा है। यद्यपि धनिक ने इस नाटक का कतई उल्लेख नहीं किया है, पर अभिनवभारती में आठ बार, श्रृंगारप्रकाश मे तीन बार, नाट्यदर्पण में तेरह बार, साहित्यदर्पण में एक बार तथा भावप्रकाश में दो बार इसका जिक्र है। कुन्तक भी राम-कथा पर लिखे नाटकों में इसकी गणना करते हैं। इसका एक उदाहरण अभिनवगुप्त ने कृत्यारावण से देते हुए शंकुक के मत का खण्डन किया है, जो यहाँ विमर्श सन्धि का अंग विद्रव मानते हैं[3]।

"अन्ये तु शंकाभयत्रासैः कृत्योयः स विद्रव इति। तत्र च विशेष्यपदमन्वेष्यम्, समुदाय एव विशेष्य इति शंकुकः, उदाहरति च कृत्यारावणे षष्ठे अंके गर्भसन्धौ–

## छलितराम

इस नाटक के भी रचयिता का पता नहीं चलता। धनिक ने इसका उल्लेख तीन स्थानों पर, भोज ने दो बार, रामचन्द्र ने चार बार तथा विश्वनाथ ने एक बार किया है। कुन्तक भी इस नाटक का नामनिर्देश करते हैं। इसके उदाहरण से ज्ञात होता है कि यह राम के उत्तरचरित (उत्तरकाण्ड का सीता-वनवास) के इतिवृत्त से सम्बद्ध है। इसका प्रसिद्ध पद्य यह है–

---

१. यथाक्षीरस्वामिविरचितेऽभिनवराघवे
स्थापकः (सहर्षम्) आर्ये चिरस्यस्मृतम्।
अस्यैव राघवमहीपकथापवित्रं काव्यप्रबन्धघटनाग्रथितः प्रथिम्नः।
भट्टेन्दुराजचरणाब्जमधुव्रतस्य क्षीरस्य नाटकमनन्यसमानसारम्।। (ना.द.का. ३.४ पर वृत्ति)

२. दे. लोचन पृ.४३

३. (नेपथ्ये) मन्दोदरी– हाअज्जउत्त परित्ताआहि परित्ताआहि। (हे आर्यपुत्र, रक्षा करो, रक्षा करो।)
प्रतिहारी (श्रुत्वा आत्मगतम्) अहो भट्टिणी विअ आक्कंददि। (अरे, भट्टिणी जैसा कोई चिल्ला रहा है)
(प्रकाशं) भट्टा भवदो अन्तेउरे महन्दो कलकलो सुणीअदि। (स्वामिन्! आपके अन्तःपुर में महान् कोलाहल सुनाई दे रहा है) राजा-ज्ञायतां किमेतत् (पता लगाओ यह क्या है) अ.भा. खण्ड-३ पृ.५२
(गा.ओ.सी १९५४ ई.)

येनावृत्य मुखानि साम पठतामत्यन्तमायासितं
बाल्ये येन हृताक्षसूत्रवलयंप्रत्यर्पणैः क्रीड़ितम्।
युष्माकं हृदयं स एष विशिखैरापूरितांसस्थलो'
मूर्च्छाघोरतमः प्रवेशविवशोबद्ध्वा लवो नीयते।।

(जिस लव ने बचपन में सामवेद पढ़ते समय तुम्हारे मुँह को बन्द करके बहुत तकलीफ दी थी, जिसने अक्षसूत्रों की माला छिपाकर फिर से लौटा कर खेल किया था, वह तुम्हारा हृदय यह लव, जिसका वक्षःस्थल तीरों से बिंध गया है, और जो मूर्च्छा के अन्धकार के कारण बेवस हो गया है, बाँधकर ले जाया जा रहा है।)

## मायापुष्पक

इस नाटक के भी रचयिता का पता नहीं है। इसका अभिनव भारती में तीन बार, नाट्यदर्पण में दो बार उल्लेख है। अभिनवगुप्त ने इसका एक पद्य उद्धृत किया है[2]-

## जानकीराघव

इस अज्ञातनामा कवि के नाटक का उल्लेख केवल साहित्यदर्पण में मिलता है, जहाँ इससे राम की यह उक्ति विश्वनाथ ने गर्भ सन्धि के 'अनुमान' नामक सन्ध्यंग के उदाहरण में दी है-

लीलागतैरपि तरंगयतोधरित्रीमालोकनैर्नभयतो जगतां शिरांसि।
तस्यानुमापयति काञ्चनकान्तिगौर-कायस्य सूर्यतनयत्वमधृष्यताञ्च।।[3]

(लीलामय गति से पृथ्वी को तरंगित करते, आलोकन से संसार के सिर झुकाते, स्वर्ण की कान्ति के समान गौर शरीर वाले लक्ष्मण के सूर्यवंशोत्पन्नत्व तथा अधृष्यत्व का अनुमान हो रहा है।)

## रघुविलास

यह नाट्यदर्पणकार रामचन्द्र (१२वीं शती वि.) का नाटक है। इसके १४ उदाहरण नाट्यदर्पण में मिलते हैं। सीता के विरह से व्याकुल राम की यह उक्ति मार्मिक है[4]।

---

१. धनिक द्वारा विमर्शसन्धि में विद्रव सन्ध्यंग के उदाहरण रूप में प्रस्तुत (१.४५ कारिका.की वृत्ति पृ.४६)
२. वाली यथा विनिहतः प्रथितप्रभावो दग्धा यथैककपिना प्रथमं च लंका। तीर्णो यथा जलनिधिर्गिरिसेतुना च मन्ये तथा विलसितं चपलस्यधातुः **अभिनवभारती** खण्ड-३ पृ.१७ (ना.शा.१९.२८ पर टीका)
३. **साहित्यदर्पण** पृ. ४२७-२८ जीवानन्द सं. कलकत्ता)
४. अरण्ये मां त्यक्त्वा हरिण, हरिणाक्षी क्व नु गता, पराभूतो दृष्ट्वा कथयसि न चेन्मास्म कथय। अंके क्रीड़ाकीर, त्वमपि वहसे कामपि रुषं, मदेकं तूष्णीकामनुसारसि वाचंयम इव।। **ना.द.** २.३४ कारिका की वृत्ति में उद्धृत (दिल्ली सं.पृ.२.६०)

## राघवाभ्युदय

यह भी पूर्वोक्त रामचन्द्र का ही नाटक है, जिसके नाट्यदर्पण में सात उद्धरण मिलते हैं। सम्भवतः यह १० अंकों का नाटक था। इसके सप्तम अंक से रामचन्द्र ने एक पद्य दिया है[१]। सम्भवतः यह युद्ध में जाने के पूर्व लक्ष्मण की उक्ति है।

## मारीचवंचक

शारदातनय ने 'भाव प्रकाशन' में इस नाटक का उल्लेख किया है। वे इसे पाँच अंक का बताते हैं। (पञ्चांकमेतन्मारीच-वंचितम्)[२] सागरनन्दी ने निर्वहणसन्धि के प्रसंग में इसका उदाहरण दिया है[३]।

शारदातनय ने रामकथा से जुड़े तीन और रूपकों का भी उल्लेख किया है,[४] रामानन्द (श्रीगदित)[५] शक्तिरामानुज (अंक या उत्सृष्टिकांक), वालिवध (प्रेरवणक) इनमें प्रथम तथा तृतीय उपरूपकों का उल्लेख क्रमशः सागरनन्दी तथा विश्वनाथ भी करते हैं, ये तीनों कृतियाँ भी नहीं मिलतीं।

कृष्णमाचारियार के इतिहास से रामायण के कथानक पर उद्धृत निम्नलिखित अप्रकाशित रूपकों (नाटकों) का पता चलता है[६]।

०१. चक्रवर्ती वेदान्तसूरी का रघुवीरचरित (तन्जौर २.२६६)
०२. रामपाणिवादकृत सीताराघव (ओरि.ला. मद्रास २१.८८५३)
०३. वेंकटकृष्ण का कुशलवविजय (त्रावणकोर ७६)
०४. सोमेश्वरदेव का रामायण नाटक (पिटर्सन रिपोर्ट ३.३६६)
०५. शलकृष्णकृतमुदितराघव (केटे. २.१०६)
०६. तातार्चायविरचित सीतानन्द (केटे. २.२३७६)

---

१. सीताया वदनं विकाशमयतां रामस्य शोकानलः
शान्तिं यातु सगीतयश्चलभुजैर्नृत्यन्तु शाखामृगाः।
सन्धानाय विभीषणः प्रयततां लंकाधिपत्यश्रियः
सौमित्रेर्दशकण्ठकण्टविपिनं कालः कियाँश्छिन्दतः।।
**जैनसाहित्य संग्रह खण्ड** १, अध्याय २ पर यह टिप्पणी "राघवभ्युदयं नाटकं पं. रामचन्द्रकृतं १० अंकम्"।

२. भावप्रकाशन अष्टमोऽधिकारः का.२१ पृ.३२३ (चौ.सु.भा.१९८३ ई.)

३. एवं विधं श्रीगदितं रामानन्दं यथा कृतम् - वही पृ.३७९

४. लक्ष्मणस्य वधः शक्तया रावणेन यथा कृतः यत्प्रत्युज्जीवनान्तोऽभूत्तत्तु रामानुजाह्वये।। (पृ.३७०)

५. यथा वालिवधाख्यस्य।। वही पृ. ३८५

६. यथा वालिवधः सा. द. पृ. ४६५

०७. वीरराघवकृत रामराज्याभिषेक (तन्जौर ८.३७१३)
०८. सुन्दरमिश्रविरचित अभिराममणि (केटे.१.२६) रचनाकाल १५९९ ई. = १६५६ वि.
०९. सुकुमारकृत रघुवीरचरित (त्रावणकोर ७८)
१०. भाष्यकरविरचित आंजनेयविजय (मैसूर २७३)
११. नृसिंह का जनकजानन्दन (मैसूर २७६)
१२. वेंकटनाथरचित प्रौढाभिराम (मैसूर २७८)
१३. तिरुमल के पुत्र वत्सगोत्रीय रामकृष्णविरचित उत्तरचरित (१८वीं शती वि.) (दक्षिण से प्राप्त हस्तलेखों की ई. हुल्त्श द्वारा १९०५ ई. में प्रकाशित सूची।)
१४. अतिरात्रयज्वा द्वारा रचित कुशकुमुद्वतीयम्, जो राम के पुत्र कुश तथा नागकन्या कुमुद्वती के प्रणय तथा विवाह से सम्बद्ध है। इस नाटक का आधार रामायण न होकर रघुवंश (१६.८५-८८) है। (तन्जौर ८.३३८७)

### चम्पूकाव्य

रामायण से सम्बद्ध राम-कथा को लेकर संस्कृत में गद्य-पद्य मिश्रित चम्पूकाव्य भी मिलते हैं। इस परम्परा की प्रथम कृति भोजराज (११वीं शती वि.) का 'रामायणचम्पू' है जो दो बार क्रमशः बम्बई[1] तथा मद्रास से प्रकाशित हो चुका है।

यह काव्य रामायण की कथा को पूरी तरह समेटता है, और इसमें सानुप्रासिक समासान्त गद्यभाग तथा रमणीय पद्यभाग कवि के कौशल के प्रमाण हैं। विद्वानों की यह मान्यता है कि भोज इसे केवल 'किष्किन्धाकाण्ड' तक ही लिख पाये हैं, या इसका शेष अंक लुप्त हो गया है। उपलब्ध 'रामायणचम्पू' में 'युद्धकाण्ड' अन्य कवि लक्ष्मण ने जोड़ा है, इसको स्वयं लक्ष्मण कवि ने अपने ग्रन्थ-भाग के अन्त में बताया है। कृष्णमाचारियार ने यह सन्देह व्यक्त किया है कि कदाचिद् यह रचना धारानरेश परमारवंशीय राजा भोज की न होकर विदर्भ के किसी राजा की है, जिसका भी नाम भोज है[2]।

कथा प्रसंगों में भोज ने प्रायः वाल्मीकि का ही अनुसरण किया है। वे कहते हैं- 'मैं वाल्मीकि द्वारा गाये रघुप्रभव की कीर्ति से ही इस समय विद्वानों को क्यों तृप्त कर रहा हूँ? क्या लोग भगीरथ द्वारा लाये गये गंगाजल से अपने पितरों का तर्पण नहीं करते[3]? १.१३ भोज का काव्य-शिल्प गद्य तथा पद्य दोनों में सुन्दर तथा उदात्त है, जैसे–

---

१. निर्णयसागर प्रेस से १९०७ ई. में प्रकाशित
२. कृष्णमाचारियार पृ. ६९४-६९५
३. वाल्मीकिगीतरघुपुंगवकीर्तिलेशैस्तुप्तिं करोमि कथमप्यधुना बुधानाम्।
गंगाजलैर्भुवि भगीनथयत्नलब्धैः किं तर्पणं न विदधाति नरः पितृणाम्।
(चम्पूरामायण १.४) दे. कृष्णाचारियार पृ. ५.३ तथा वही पा. टि. ७ तथा ५०४ पा.टि. २

अथ दाशरथिरहमहमिकया सम्मूर्च्छन्महाजनौघपुरव-
गाहतया मन्दायमानस्यन्दनवेगः सकलजनविवेक-
कोकनदं मुकुलयन् मोहतमसा तमसातटमुपागमत्।
चरमगिरितटमपि सहस्रदीधितिः।। (अयोध्याकाण्ड)

(इसके बाद अपने भावी वियोग से "मैं पहले मैं पहले" इस तरह मूर्च्छित होते लोगों के महान् जनौघ को पार करने में अशक्त अतएव धीमीगति के रथवेग वाले दाशरथि राम समस्त जनों के विवेक रूपी कमलों को मूर्च्छा के अन्धकार से संकुचित करते तमसा तट पर आ पहुँचे और उधर कमलों को अँधेरे से सिकोड़ता सूर्य भी अस्ताचल के तट पर आ पहुँचा।)

तस्मिन्नुज्जृम्भितोष्णतस्तनतटदयिता हीनसंहारकाले
काले प्रालेयप्ाराकवचितगगनाभोगदिक्चक्रवाले।
कामान्धा राक्षसी सा पतिमतिमतनोन्मैथिलीप्राणनाथे
लक्ष्मीलीलारविन्दे नवपिशितधियस्तन्वती श्येनिकेव।।
(अरण्यकाण्ड ३.१५)

(अत्यअधिक ऊष्मा से युक्त स्तनों वाली दयिताओं से हीन विरहियों के संहार (मृत्यु) के समय, कोहरे से ढके आकाश और दिशाओं वाले हेमन्त ऋतु में उस कामान्ध राक्षसी शूर्पणखा ने मैथिली के स्वामी राम के पतिवुद्धि उसी तरह कर डाली, जैसे लक्ष्मी के लीला रक्तकमल को श्येनी ने ताजा मांस समझ लिया हो।)

रामायण से सम्बद्ध अन्य प्रसिद्ध चम्पूकाव्य जयपुर के महाराजा संस्कृत कॉलेज के प्राचार्य तथा साहित्य विभाग के अध्यक्ष स्व. पं. दुर्गाप्रसाद द्विवेदी का 'दशकण्ठवधम्' है, जो राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर से प्रकाशित हो चुका है।

यह चम्पूकाव्य चार गुच्छकों में विभक्त है। इस काव्य में कवि का लक्ष्य वाल्मीकि वाली राम कथा कहना नहीं है, अपितु 'योगवासिष्ठ' में प्रतिपादित वेदान्तदर्शन का काव्य-शैली में प्रतिपादन है, फलतः काव्यत्व दर्शन तथा अध्यात्म विवेचन द्वारा ढक दिया गया है। गुच्छकों के शीर्षक क्रमशः भगवदवतार, वैराग्यप्रकरण, मुमुक्षुप्रकरण तथा वेदान्तरहस्य इसी बात को पुष्ट करते हैं। रामकथा को द्विवेदी जी ने आध्यात्मिक अन्यापदेशी रूपक (एलेगरी) मानकर बताया है कि रावण का मन तथा दस इन्द्रियाँ उसके दस कण्ठों (या मुहों) के प्रतीक हैं[1]। प्रथम गुच्छक में काव्य सौन्दर्य अवश्य द्रष्टव्य है, किन्तु बाद के तीनों

---

१. एतदुच्छृंखलं ब्रहन् मनश्चेद् रावणायते।
तदानीमिन्द्रियग्रामो दशकण्ठायते ध्रुवम्।
– दशकण्ठवध (स्वोपज्ञटीका पद्य ३) पृ.१

गुच्छक भारद्वाज द्वारा पूछे गये वाल्मीकि राम-वसिष्ठ-संवाद द्वारा जीवन्मुक्त की स्थिति का वर्णन करते दार्शनिक विषय-विवेचनपरक हैं[1]। प्रथम गुच्छक में बालकाण्ड की कथा भगवदतवार कथा के प्रसंग में काव्यशैली में निबद्ध है जहाँ पद्य तथा गद्य शैली का परम्परागत सौन्दर्य देखा जा सकता है[2]।

रामायण के उत्तरकाण्ड के इतिवृत्त को लेकर 'उत्तरचम्पू' नाम से कुछ चम्पूकाव्य मिलते हैं, जिनमें सीता का राम द्वारा परित्याग, कुशलव का जन्म, सीता का पुनः राम से मिलन, तथा राम द्वारा स्वर्गप्रयाण वर्णित है। इनमें वेंकटाध्वरी द्वारा रचित 'उत्तरचम्पू' तथा गरळपुरि शास्त्री द्वारा विरचित 'उत्तरचम्पू' मैसूर से प्रकाशित हो चुका है[3]। इन दो प्रकाशित 'उत्तरचम्पू' काव्यों के अतिरिक्त पाण्डुलिपियों में यतिराज, शंकराचार्य, हरिहरानन्द तथा राघवाचार्य ने भी 'उत्तरचम्पू' नामक काव्यों की रचना की है।[4]

प्रकाशित चम्पू काव्यों में राम-कथा से सम्बद्ध ज्ञात कृतियाँ निम्नांकित हैं[5]:-

१. आसुरी अनन्ताचार्यकृत चम्पूराघव (रचनाकाल १८६८ ई. = १९२५ वि., प्रकाशित, बेजवाड़ा)

यह काव्य आसुरी वेंकटनारायणसिंहाचार्य की टीका के साथ प्रकाशित हुआ है।

२. एन. नृसिंह आयंगार की पुत्री सुन्दरवल्लीविरचित रामायणचम्पू (रचनाकाल १९१६ ई. = १९७३ वि.) (बैंगलूर से प्रकाशित)

३. अणिविल्लि सीतारामशास्त्रिकृत चम्पूरामायण (मद्रास से प्रकाशित)

४. कृष्णकविरचित रघुनाथविजय (प्रकाशित, बम्बई)

५. कृष्णयुयंगार्यकृत रामचर्यामृत (प्रकाशित, मैसूर)

६. बण्डलामुडि रामस्वामी द्वारा विरचित रामचम्पू (प्रकाशित, मद्रास)

रामायण से सम्बद्ध अप्रकाशित चम्पूकाव्य निम्नांकित हैं :-

---

१. "यस्मिंश्च चक्रवर्तिनि प्रकृतिं पालयति छल-प्रसंगो न्याये न व्यवहारे, पदार्थकल्पनालापवं वैशेषिके न प्राधुणिकसत्कारे, विकारोदयः सांख्ये न संख्यावन्मानसे, प्राणनिग्रहो योगे न नियोगे .... मायावादो वैदान्ते न प्रजासु, प्रत्ययलोपो व्याकरणे न प्रतिज्ञातप्रदाने .... कृष्णचरितं पुराणे न नागरेऽथापि।" इस गद्यखण्ड में बाण की शैली में श्लेषानुप्राणित परिसंख्या अलंकार का शाब्दिक चमत्कार सुन्दर बन पड़ा है। अथ भगवन् जीवन्मुक्ता स्थितिः कीदृशीति सप्रश्रयं भारद्वाजेन मुनिना पृष्टो वाल्मीकि रामवसिष्ठसंवादमधुरामृतं ब्रह्मसमुपष्टंदृयनुनाद।। पृ.५६

२. लीलालोलमरालबाललुलितव्याकोशकोशाम्बुज-श्चोत स्फारपरागरागललितं व्यालोलमम्भोभरम्। बिभ्राणा तरुणारुणारुणमिव प्राचारमुक्तण्ठिता, यां कल्लोलभुजच्छलेन सरयूरालीमिवालिंगति।। (१.२८)

३. कृष्णमाचारियार पृ. ५०५ पा.टि. ११, १२

४. वही पृ. ५०५ पाद टि. ८,६, १० तथा १३

५. उपर्युक्त कृतियों के लिए दे. वही पृ. ५१७-५१८

१. वीरेश्वर के पुत्र दिवाकर का अमोघराघव (तन्जौर ५.६३६५)
२. वेंकयसुधीरचित कुशलवचम्पू (मैसूर २६४)
३. रामकथासुधोदय– श्रीनिवासकृत (मैसूर २६६)
४. देवराजदेशिककृत रामाभिषेक (मैसूर २६६)
५. श्रीनिवासकृत रामसुधोदय (मैसूर २६६)
६. घण्टावतारविरचित सीताविजय (मैसूर २७२)
७. रत्नखेट के पौत्र, पतञ्जलि के पुत्र रामचन्द्र द्वारा विरचित रामचन्द्रचम्पू (ई. हुल्त्श की रिपोर्ट)
८. विश्वनाथकृत रामचन्द्रचम्पू (राजेन्द्रलाल मित्र १८७०)
९. रामकविरचित रामाभ्युदय (तन्जौर २.१८१८)
१०. वल्लीसहायकृत काकुस्थविजय (इण्डिया आ.१५३६)
११. अगस्त्यगोत्रोत्पन्न गुण्डु रामस्वामी शास्त्री द्वारा रचित सीताचम्पू (कृष्णमाचारियार पृ.५१८)
१२. रघुनाथकृत मारुतिविजय (तन्जौर ३११५)
१३. नृसिंहविरचित आञ्जनेयविजय (मैसूर २६१)
१४. श्रीवत्सगोत्रोत्पन्न राघवरचित उत्तरकाण्ड (मैसूर आर्कि.रि. १६१८ ई.)
१५. ब्रह्मपण्डितकृत उत्तरचम्पू (तन्जौर ३०३१)
१६. राघवभट्टकृत उत्तरचम्पू (वही)
१७. भगवन्तकृत उत्तरचम्पू (वही)
१८. लक्ष्मणदान्तविरचित अभिनवरामायण (रचनाकाल शके १७८६) (भण्डारकर सूची १८८३ भाग-१)
१९. वाधुलगोत्रीय रामानुजकृत रामायण (ओर.ला. मद्रास, ८५०४)

# वाल्मीकि रामायण का आधुनिक भारतीय भाषा-रामायणों पर प्रभाव

भारतीय संस्कृति मूलतः कृषि-संस्कृति है। कृषि-संस्कृति के जितने भी ऊँचे आदर्श हो सकते हैं, राम उनके पुञ्ज हैं। वाल्मीकि ने उन्हें पूर्ण पुरुष के रूप में प्रस्तुत किया है। वे सुन्दर, धीर-वीर-गम्भीर हैं। उनका स्वर नगाड़े के जैसा था, वे युद्धक्षेत्र में क्रुद्ध होते थे तो देवता तक काँप जाते थे। उन्होंने कभी झूठ नहीं बोला। शूर्पणखा ने उन्हें जितेन्द्रिय कहा था। राम के अभिषेक का घोर विरोध करने वाली कैकेयी ने कहा था–"राम किसी का धन नहीं छीनता, किसी निरपराध की हत्या नहीं करता, वह परायी नारी की ओर आँख उठाकर नहीं देखता"।

राष्ट्रविरोधी शक्तियों का प्रतिरोध करने के लिए वे जानबूझकर दक्षिण की ओर बढ़े थे। सीता ने उनका संकल्प जानकर उन्हें विरत करना चाहा था, तब उन्होंने कहा था–"तुम्हीं ने एक बार मुझसे कहा था कि क्षत्रिय इसलिए धनुष धारण करता है कि किसी को दुःखी न रहना पड़े। मैं प्राण दे सकता हूँ, तुम्हें और लक्ष्मण को भी छोड़ सकता हूँ किन्तु प्रजारक्षण की प्रतिज्ञा को नहीं तोड़ सकता"।

उन्होंने लोकमत का आदर करते हुए प्राणोपम पत्नी का परित्याग किया। वे तड़पते रहे, छटपटाते रहे, किन्तु उन्होंने किसी अन्य नारी का हाथ नहीं पकड़ा।

कहा गया है कि वाल्मीकि-रामायण हमारे देश का राष्ट्रीय महाकाव्य है। इस महान् ग्रन्थ में वैयक्तिक, पारिवारिक और सामाजिक आदर्शों का अत्यन्त भव्य रूप में प्रतिफलन हुआ है। यह एक ऐसे महामानव की उज्ज्वल गाथा है जो एक ओर दलित-पीड़ित वर्ग के प्रति करुणार्द्र है तो दूसरी ओर अत्याचारी दानवी-शक्तियों के उन्मूलन के लिए तत्पर।

भारतीय वाङ्मय में वाल्मीकि रामायण से प्रेरणा लेकर अनेक पुराण, काव्य, नाटक आदि लिखे गये। अनेक देशी-विदेशी भाषाओं में इसके रूपान्तर हुए। लोक-साहित्य की विभिन्न शैलियों और आदिमजनों के जीवन के मध्य भी इसका विकास हुआ। धर्म-दर्शन-संस्कृति-समाज में राम के माध्यम से मर्यादाओं की स्थापना हुई। राम एक ऐसे सांस्कृतिक प्रतीक बन गये कि जिनके माध्यम से प्रत्येक युग अपनी समस्याओं का प्रभावी समाधान खोज सकता है।

भारत की प्रत्येक आधुनिक भाषा में कई-कई रामायणें उपलब्ध हैं, इसके अतिरिक्त कई ऐसे काव्य-नाटक आदि लिखे गये जो रामकथा से सम्बन्धित हैं। प्रस्तुत लेख में आधुनिक भारतीय भाषाओं की एक-एक प्रतिनिधि रामायण का परिचय ही समीचीन होगा।

इस रामायण-साहित्य को कई दृष्टियों से वर्गीकृत किया जा सकता है। यहाँ भौगोलिक वर्गीकरण ही अधिक उपयुक्त होगा।

## क-उत्तराञ्चल

(१) पूर्व-उत्तर का रामायण-साहित्य-असमिया, बंगला, उड़िया, नेपाली और मैथिली रामायणें।

(२) पश्चिम-उत्तर का रामायण-साहित्य-पंजाबी और कश्मीरी रामायणें।

(३) मध्यदेशीय रामायण-साहित्य-
रामचरितमानस, मराठी-रामायण और गुजराती-रामायण

## ख- दक्षिणाञ्चल

(१) तेलुगु-रामायण,
(२) कन्नड-रामायण
(३) तमिल-रामायण
(४) मलयालम-रामायण

भारतीय भाषाओं के राम-साहित्य को अध्यात्म-रामायण ने विशेष रूप से प्रभावित किया। राम के ब्रह्मत्व के विपुल प्रचार के कारण अध्यात्म-रामायण के लेखक ने वाल्मीकि-रामायण की ही कथा को संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया। कथा वही है किन्तु अध्यात्म के रंग में रंगी हुई। इसी दृष्टि को अपनाने के कारण अनेक प्रसंगो का वर्जन या वर्द्धन हुआ।

सभी भारतीय भाषा-रामायणें वाल्मीकि-रामायण के अनुसार काण्ड-बद्ध कथा प्रस्तुत करती है। सभी में निम्न लिखित मुख्य प्रसंगों का उल्लेख है...............

(१) पुत्रेष्टि-यज्ञ, ताटका-वध, अहल्योद्धार, धनुष-भंग और रामादि का विवाह।

(२) अभिषेक की तैयारी, मन्थरा के भड़काने पर कैकेयी द्वारा वरयाचना, राम-वनगमन, राम-भरत-मिलन।

(३) विराध-वध, अनेक ऋषियों से राम का मिलन, जटायु-मिलन, शूर्पणखा का विरूपीकरण, खर-दूषण-वध, स्वर्णमृग-प्रसंग, सीता-हरण, कबन्ध-वध, शबरी का आतिथ्य।

(४) राम-सुग्रीव-मैत्री, वालि-वध, सीता की खोज।

(५) हनुमान् का सागर-तरण, सीता-दर्शन, लंका-दहन, सेतु-निर्माण।

(६) लंका पर आक्रमण, कुम्भकर्ण-वध, मेघनाद और रावण के साथ कई युद्ध और अन्त में इनका संहार, सीता की अग्नि-परीक्षा और रामादि का प्रत्यावर्तन।

(७) दक्षिण भारतीय रामायणों में उत्तरकाण्ड की कथा का अभाव है। रामचरितमानस में उत्तरकाण्ड है, किन्तु कथा स्वीकृत नही है। अन्य अधिकांश रामायणों में रावण के शाप-वर, सीता-त्याग, लव-कुश-प्रसंग, राम का न्याय आदि का वर्णन उपलब्ध है।

आधुनिक भारतीय भाषाओं के रामायण-साहित्य में कथा-विषयक भिन्नताओं के निम्न कारण हो सकते हैं-

(१) **कथा का आधार वाल्मीकि रामायण के अतिरिक्त अन्य कई काव्य नाटकादि एवं लोक-प्रचलित आख्यानों का होना।**

वाल्मीकि के महामानव राम के ब्रम्हत्व का प्रचार हुआ तो कई पात्रों को कलंकमुक्त करने की चेष्टा की गयी। कैकेयी भक्त-शिरोमणि भरत की माता थी। जानकी-हरण और प्रतिमा-नाटक में दिखाया गया कि वह जन-कल्याण के लिए राम को वन भेजती है। अध्यात्म रामायण में उसे निर्दोष सिद्ध करने की चेष्टा की गयी कि देवताओं के षड्यन्त्र के फलस्वरूप सरस्वती उसकी बुद्धि फेर देती है।

राम के सीता की परीक्षाओं के दोष से मुक्त करने के लिए भी कई आख्यानों की कल्पना हुई। हरण के पूर्व सीता अग्नि में प्रवेश कर गयी थी। जिस सीता का हरण हुआ वह माया सीता थी। इसी की वापसी के लिए सीता की अग्नि-परीक्षा हुई। अध्यात्मरामायण के इस वर्णन से कई रामकाव्य प्रभावित हुए। सीता-निर्वासन के लिए भी लोकापवाद ही पर्याप्त माना गया, तारा-शाप, रजक-वृत्तान्त, चित्र-वृत्तान्त आदि प्रसंग कल्पित किये गये।

वाल्मीकि-रामायण के बालकाण्ड के वर्णन के अनुसार अहल्या ने जानबूझ कर इन्द्र के साथ समागम किया था। मर्यादाहीनता से बचने के लिए बहुत से काव्यों में दिखाया गया कि वह निर्दोष थी, उसे ठगा गया। राम की चरण-रज का महत्त्व बताने के लिए रघुवंश में उसे पाषाणी होने का शाप दिलाया गया।

वाल्मीकि के अनुसार जयन्त काक ने मांस के लोभ में सीता के स्तनों पर चंचु-प्रहार किया था, अध्यात्म-रामायण में चंचु-प्रहार सीता के चरणों पर होता है।

बहुत से लोक प्रचलित आख्यान भी स्वीकार किये गये। आदिम-जनों को जीव-जन्तु और वनस्पतियों से लगाव होता है। इस सबके दोष-गुण को किसी न किसी प्रकार राम या रामकथा के पात्रों से जोड़ने का प्रयास हुआ। रामकथा के कई जटिल प्रसंगों का सरलीकरण भी इन कथाओं में हुआ।

२. **लेखक का निजी दृष्टिकोण**-प्रत्येक लेखक का दृष्टिकोण भी उसके वर्णन में प्रतिफलित हुआ है। उड़िया-रामायण-लेखक बलराम दास शूद्र थे, उन्होंने कई स्थानों पर ब्राम्हणों की निंदा की। वे श्रंगार-प्रिय थे, उन्हें जहाँ भी अवसर मिला, उन्होंने कामभाव से समन्वित वर्णन प्रस्तुत किये। ब्राह्मण कृतिवास की रामायण में विप्र-सुलभ शुचिता के दर्शन कई स्थानों पर हो जाते हैं।

३. **आंचलिक प्रभाव**-दिनेशचन्द्र जैन ने एक स्थान पर कहा है कि रामकथा को जनता के समक्ष प्रादेशिक भाषाओं में प्रस्तुत करने वाले लेखक न हुए होते तो वाल्मीकि आकाश-कुसुम बने रह जाते। विभिन्न लेखकों ने अपने प्रदेश के आकाश-वातास के अनुसार रामकथा को ढ़ाल कर प्रस्तुत किया है। प्रायः प्रथा-रीति, वस्त्राभूषण,

भोज्यपदार्थ, मनोरंजन, जीव-वनस्पति आदि के चित्रण में कथाकार अपने प्रदेश की झलक दे गये हैं। स्थानीय रंगत से युक्त ऐसी रामकथाएँ अपने प्रदेश के सामान्य जनों के द्वारा सहज ग्राह्य हुई। सामान्य जनता ने भी सीता-राम के क्रिया-कलाप को अपने स्तर के अनुसार देखा। लोक-गीतों अथवा आदिम-जातियों की रामकथाओं में राम आदि कृषि-संस्कृति में पले सामान्य व्यक्ति से लगते हैं। राजकन्या सीता गोबर लीपते समय धनुष उठा लेती है।

४. रामादि के चरित्र को गरिमामय बनाने अथवा वैयक्तिक सम्बन्धों में माधुर्य भरने अथवा रस-सिक्त वर्णन करने के लिए भी कई नये प्रसंगों की अवतरणा हुई। अध्यात्म-रामायण का केवट-प्रसंग, हनुमन्नाटक का ग्राम-वधु-प्रसंग, सत्योपाख्यान के कई सरस वर्णन आदि रामकाव्यों में समाहित किये गये।

## असमिया-रामायण

असमिया-रामायण के मुख्य लेखक हैं माधव कन्दली। इनके द्वारा लिखी रामायण के आदि और अन्त से रहित केवल पाँच काण्ड शेष हैं। इनके लोप होने के कई कारण बताये गये हैं। असम के श्रेष्ठ लेखक और समाज सुधारक सन्त शंकरदेव ने अपने शिष्य माधवदेव से आदिकाण्ड लिखाया और स्वयं उन्होंने उत्तरकाण्ड लिखा। इस प्रकार यह सप्तकाण्ड असमिया-रामायण असम प्रदेश में प्रचारित है।

माधव कन्दली का जन्म-वृत्त ज्ञात नहीं। संक्षेप में कहा जा सकता है कि ब्राह्मणवंशीय कन्दली ने १४०० के आसपास असम के नौ गाँव अंचल में कहीं जन्म लिया और किसी बराही राजा के अनुरोध पर रामायण की रचना की। कन्दली का अर्थ है शास्त्रार्थ में पारंगत। रामायण रचना के विषय में उन्होंने अपना मत इस प्रकार व्यक्त किया है–

"(वाल्मीकि की कथा का) जैसा अर्थ मैंने समझा, उसे संक्षिप्त कर लिखा। समस्त रस को कौन जान सकता है। पक्षी-गण अपने-अपने परों (की शक्ति) के अनुसार उड़ते हैं। सभी कवि लोक-व्यवहार के अनुसार रचना करते हैं। वे कुछ अपनी ओर से और कुछ विस्तृत कथा के अनुसार ग्रहण करते हैं।" (छन्द ३८६७-८)

कन्दली ने वास्तव में ऐसा ही किया है। उन्होंने वाल्मीकि की कथा को संक्षिप्त कर असम के परिवेश में ढाल कर प्रस्तुत किया है।

**आदिकाण्ड**-लेखक माधवदेव (१४८६-१५६६ ई.) धर्मप्रचारक, शास्त्रवेत्ता, भक्त, कवि, नाट्यकार और सुगायक थे। इनके कई ग्रन्थों में 'नामघोषा' अधिक प्रसिद्ध है। इनके ग्रन्थ कृष्ण-भक्ति से सम्बन्धित हैं।

रामायण के आदिकाण्ड को लिखते समय माधवदेव ने कन्दली के दृष्टिकोण को भली प्रकार हृदयंगम कर लिखने का प्रयास किया है।

उत्तरकाण्ड के लेखक शंकरदेव (१४४६-१५६८) के समय में समस्त असम में तांत्रिक व्यभिचार और अनाचार का प्रचार था। उन्होंने भागवती-धर्म के प्रचार के द्वारा जनता की रुचि परिष्कृत रखने के लिए सत्र नामक मठ बनवाये, जिनमें औषध-निर्माण, विद्या तथा कारीगरी आदि की व्यवस्था थी। ये कवि, समाज-संस्कारक, धर्म-प्रवर्तक, नाट्यकार, अभिनेता, संगीतज्ञ और भक्त थे। इनके अधिकांश ग्रन्थ कृष्ण-भक्ति को लेकर हैं। 'कीर्तन' इनकी प्रौढ़ रचना है। ब्रजबुली में रचित अंकीया नाटकों के कारण इन्हें अच्छी ख्याति मिली थी। शंकरदेव ने इतना अधिक और इतना उत्कृष्ट लिखा कि असमिया साहित्य के इतिहास-ग्रन्थों का आधा कलेवर इन्हीं की चर्चा से भरा हुआ है। इनके उत्तरकाण्ड का विवेचन आगे होगा।[1]

आदिकाण्ड के लेखक माधवदेव ने आरम्भ में कृष्ण की वन्दना की है। क्रौंच-वध और वाल्मीकि की पीड़ा का वर्णन कर रामावतार की सूचना दी गयी। आरम्भिक अंश पर रघुवंश और पद्मपुराण के पाताल-खण्ड का प्रभाव है। हल जोतते समय आकाश-मार्ग से जाती मेनका को देखकर जनक दुःखी हुए। आकाशवाणी हुई कि तुम्हें ऐसी कन्या मिलेगी। धनुर्भंग के पूर्व सीता का मन राम के रूपमें निमज्जित हो जाता है।

स्वयंवर के समय एकत्र राजाओं की मनोदशा का अच्छा चित्रण है। वे कठोर धनुष को देखकर निराश होते हैं। बारात के लौटते समय परशुराम की राम से भेंट होती है।

अयोध्याकाण्ड से ही मूल लेखक माधव कन्दली की संक्षेप वाली शैली दिखायी देने लगती है। इसमें कैकेयी के कलंक-मोचन का प्रयास नहीं किया गया है। पारम्परिक कथा के अतिरिक्त कुछ अन्य प्रसंग भी हैं जो वाल्मीकि रामायण से लिये गये हैं......। लक्ष्मीदेवी (वा.रा. में वेदवती) नारायण को वर-रूप में प्राप्त करने के लिए तप कर रही थीं, रावण ने उनका अपमान किया, लक्ष्मी ने अयोनिजा होकर जन्म लेकर रावण-वध की सूचना दी और आत्म-दाह कर लिया। (२) अभिशप्त गुह पूर्वजन्म में ब्राह्मण था। (३) कान्यकुब्ज प्रदेश, पवन की उत्पत्ति, शिवि और सगर-पुत्रों की कथा का भी वर्णन है। जयन्त काक सीता के वक्ष पर चंचु प्रहार करता है।

अरण्य-काण्ड की कथा परम्परागत है, माण्डकर्णि की कथा का भी समावेश है।

किष्किन्धा-काण्ड की मुख्य कथा के अतिरिक्त कुछ अन्य प्रसंग इस प्रकार हैं–(१) तारा-शाप (वा.रा. के गौड़ीय संस्करण के अनुसार) (२) सम्पाति का पुत्र सुपार्श्व खोजी वानरदल को अपनी पीठ पर बिठालता है।

सुन्दरकाण्ड में कुछ अधिक प्रसंग हैं–हनुमान् का जन्म-वृत्तान्त, मैनाक पर्वत की पूर्व कथा, अशोक-वन में फल खाने के लिए हनुमान् द्वारा सौराष्ट्र देश के वेद-गर्वी ब्राह्मण का रूप धारण। वा.रा. के गौड़ीय संस्करण के अनुसार विभीषण राम से भेंट करने के पूर्व कुबेर से मिला जो शिव के साथ पाशा खेल रहा था।

---

१. रामचरितमानस और पूर्वाञ्चलीय रामकाव्य (त्रिपाठी)

लंकाकाण्ड की पूरी कथा वा.रा. के अनुसार है। लक्ष्मण को शक्ति से आहत करने वाला रावण है। औषध लाते समय हनुमान् की भेंट भरत से नहीं होती । अग्निपरीक्षा का प्रसंग मार्मिक है। हनुमान् ने राम से वर माँगा कि जब तक संसार में रामकथा रहे, वे जीवित रहें। वालि-सुग्रीव की जन्मकथा तथा रावण को नन्दी के शाप का भी उल्लेख है।

असमिया का उत्तरकाण्ड शंकरदेव विरचित है। इन्होंने काव्य-कौशल का अच्छा परिचय देते हुए वा.रा. के अनेक प्रासंगिक वर्णनों और पौराणिक आख्यानों की उपेक्षा कर आधिकारिक कथावस्तु से सम्बद्ध वर्णन ही प्रस्तुत किये हैं।

मुख्य प्रतिपाद्य है–राक्षसोत्पत्ति, हनुमान्-जन्म, सीता-परित्याग, अश्वमेघ, लव-कुश का रामायण-गान, सीता का पाताल-प्रवेश, रामादि का स्वर्ग-गमन।

शंकरदेव की सीता तेजस्विनी है। वे राम को खूब जली-कटी सुनाती हैं, राम का साहस नहीं होता कि उनकी ओर आँख उठाकर देख सकें। वैसे वे प्रतिव्रता हैं। पाताल-प्रवेश के पूर्व वे राम की परिक्रमा कर कटुवाणी बोलने के लिए क्षमा माँगती हैं।

असमिया के राम महामानव और ब्रह्म दोनों हैं। राम को परम ईश्वर और सीता को जगन्माता बताया गया है, तथापि वा.रा.के अनुसार ये मानव अधिक हैं। यही कारण है कि वे सामान्य मानव के समान आत्म-प्रशंसा करते हैं। वनवास का समाचार जानकर उन्होंने संयम का परिचय दिया था, फिर भी कुछ क्षोभ तो व्यक्त हो ही गया। उन्होंने विलखकर दशरथ से पूछा था–"मेरी अनाथ माता का पोषण कैसे होगा"।

असमिया-रामायण में वा.रा. का अनुसरण है तथापि कहीं-कहीं स्थानीय परिवेश का चित्रण हो ही गया है। असम, बंगाल, उड़ीसा तीनों प्रदेशों की रामायणों में नेत्रवस्त्र, शंखचूड़ी तथा उलुध्वनि का वर्णन हुआ है। बासरघर और वासिबिया के लोकाचार तथा भात आदि भोज्य-पदार्थों का भी वर्णन है। वन का वर्णन करते समय मेठोन (बीसान) घोंग (ब्लैक पैंथर) आदि वन-पशुओं तथा अनेक प्रकार के साँपों का उल्लेख हुआ है।

यह रामायण असम में लोकप्रिय है। आज भी 'ओजा' लोग समस्त रामायण को कंठस्थ कर जन-समाज में इसका गायन करते हैं।[1]

श्री हरिनारायण दत्त वरुवा ने भूमिका में लिखा है–"यह रामायण हमारे देश के आवाल-वृद्ध सभी के हृदय का धन एवं सेवा की वस्तु है, क्योंकि यह हमारी जाति के आचार-व्यवहार, रीति-नीति एवं सामाजिक जीवन के तथ्य से युक्त है"।

**बंगला-रामायण**–बंगला रामायण के लेखक पं. कृत्तिवास ओझा रानाघाट के पास फुलिया गाँव के रहने वाले थे। पढ़ाई समाप्त कर ये किसी गौड़ेश्वर से मिलने गये थे और समादृत हुए थे। इनकी जन्मतिथि के विषय में मतभेद है। मोटे तौर पर कहा जा सकता है कि इनका जन्म १४५० ई. के आसपास कभी हुआ था।

---

१. उपेन्द्र लेखारू, असमीया-रामायण की भूमिका।

कृत्तिवास की विपुल ख्याति उनकी रामायण के शुद्ध पाठ के लिए घातक सिद्ध हुई। रामायण-गायकों ने अपनी-अपनी बोलियों के अनुसार रामायण की भाषा परिवर्तित कर दी। उन्होंने अनेक आख्यानों का समावेश कर दिया। चैतन्य-कालीन अनेक वैष्णव कथाएँ भी इसमें समाहित कर दी गयीं।

ईस्ट इंडिया कम्पनी के कर्मचारियों को बंगला सिखाने के लिए श्रीरामपुर के मिशनरी प्रेस से सन् १८०२-३ ई. में कृत्तिवासी रामायण का सर्वप्रथम प्रकाशन हुआ था। जयगोपाल तर्कालंकार ने इसमें कई परिवर्तन किये। वटतला के एक प्रकाशक ने तेरह पंडितों की सहायता से इसमें भी कई परिवर्तन कराये। बाजार में उपलब्ध बंगला रामायण अपने मूलरूप में तो उपलब्ध नहीं है, किन्तु वह बंगला संस्कृति का प्रतिनिधित्व करती है।

कृत्तिवास ने वाल्मीकि के प्रति स्थान-स्थान पर भक्ति प्रदर्शित की है। उनका निम्न कथन अत्यन्त उपयुक्त है–

"मुनि के काव्य सुनने में किसी को भी हेलना नहीं करनी चाहिए। इसमें कितना ही रसमय अमृत है। (वाल्मीकि के) पौधे का कवित्व कोई समझ न पाता था, कृत्तिवास के कवित्व को सभी ने सम्मानित किया।"

आदिकाण्ड के आरम्भ में नारायण स्वेच्छा से अपने को चार अंकों में प्रकाशित करते हैं। रत्नाकर दस्यु से महर्षि वाल्मीकि बनने का लम्बा वृत्तान्त अन्य किसी ग्रन्थ में उपलब्ध नहीं है। क्रौंच-वेदना से पीड़ित आदि कवि के सर्जन का वर्णन कर कृत्तिवास चन्द्र-सूर्य वंश के राजाओं का उल्लेख करते हैं। सूर्यवंश के कुछ प्रमुख राजाओं की महत्त्वपूर्ण घटनाओं का भी वर्णन रघुवंश एवं पद्मपुराण के पाताल-काण्ड (गौड़ीय-संस्करण) के आधार पर है। राजा दशरथ के सम्बन्ध में भी अनेक वृत्तान्त जुड़े हुए हैं– सुमित्रा के प्रति कौसल्या और कैकेयी का डाह, शनि से दशरथ की भेंट, जटायु से मैत्री, गणेश-जन्म, अन्ध मुनि-पुत्र का वध, शंकर-वध, कैकेयी के दो वरदान आदि।

पुत्रेष्टि-यज्ञ के समय ऋष्यश्रृंग का विस्तृत वर्णन है। राम-जन्म के होते ही रावण के मुकुट गिर पड़ते हैं, यहाँ रघुवंश की प्रेरणा है। दशरथ विश्वामित्र को धोखा देकर पहले भरत और शत्रुघ्न को साथ भेजते हैं। आदिवासियों में भी यह कथा है। पाषाणी अहल्या के उद्धार के पश्चात् स्वयंवर का वर्णन वाल्मीकि-रामायण के अनुसार है। हनुमन्नाटक के आधार पर सीता का पूर्वराग दिखाया गया है। परशुराम से भेंट बारात के लौटते समय होती है।

अयोध्या-काण्ड में कैकेयी को मुक्त करने की चेष्टा की गयी है। कैकेयी को भड़काने वाली मन्थरा दुन्दुभी नामक अप्सरा बतायी गयी। यह वर्णन महाभारत के रामोपाख्यान, आनन्द-रामायण आदि ग्रन्थों में उपलब्ध है।

बंगला-रामायण में अध्यात्म-रामायण के अनुसार अहल्योद्धार के पश्चात् केवट-प्रसंग है। हनुमन्नाटक के अनुसार मुनि-पत्नियाँ सीता से राम का परिचय पूछती हैं।

अरण्य-काण्ड की कथा वाल्मीकि-रामायण के बहुत निकट है। जयन्त काक सीता के वक्षस्थल पर प्रहार करता है। विराध सीता को गोद में उठाता है। रावण सीता के रूप से प्रभावित होकर उनका हरण करता है। सीता मारीच की कपट-ध्वनि सुनकर लक्ष्मण के प्रति कटु वचन बोलती हैं। सीता राम को अस्त्र-धारण से विरत करना चाहती हैं। माण्डकर्णि ऋषि की कथा भी है। सम्पाति का पुत्र सुपार्श्व रावण को घेरता है। लक्ष्मण-रेखा का वर्णन वाल्मीकि-रामायण में नहीं है किन्तु कृत्तिवास ने किया है। किष्किन्धा- काण्ड में कृत्तिवास को राम द्वारा वालि-वध का कार्य रुचिकर नहीं लगा। उनकी तारा राम को दो शाप देती हैं-१. बहु परिश्रम से प्राप्त सीता बहुत दिनों तक तुम्हारे पास नहीं रह सकेगी, वह स्वर्ग गमन करेगी। यहाँ वा. रा. के गौड़ीय संस्करण से प्रेरणा ली गयी। (२) तारा दूसरा शाप देती है- जिस प्रकार तुमने निर्दोष वालि को मारा, उसी प्रकार जन्मान्तर में वह तुम्हें मारेगा। आनन्द-रामायण और हनुमन्नाटक में स्वयं राम कहते हैं कि अगले जन्म में तू मुझे मारेगा। सीता-खोज के प्रसंग ख्यात कथा के समान ही हैं। सुन्दर-काण्ड की कथा में भी बहुत कम परिवर्तन है। कृत्तिवास के कुछ विशिष्ट प्रसंग इस प्रकार हैं- १. बन्दरों का मुख काला होना-लंका दहन के पश्चात् हनुमान् पूँछ की आग न बुझा पाये। सीता के कहने पर उन्होंने मुख को अमृत से बुझाना चाहा तो मुख झुलस गया। हनुमान् को चिन्तित देख सीता ने कहा, 'आज से सभी बन्दरों के मुख काले होंगे, वे तुम्हें देखकर नहीं हँस सकेंगे'। (२) नल-हनुमद् विवाद-सेतु बनाते समय नल कर्मी के अनुसार बायें हाथ से पत्थर लेता था, हनुमान् इससे क्रुद्ध होकर उलझ पड़े। (३) सेतु बन जाने पर रावण भस्मलोचन को राम के पास भेजता है। यह आँखो पर पट्टी बाँधे रहता था, वह जिसे देखता था वही जलकर भस्म हो जाता । राम ने ब्रह्मास्त्र पर दर्पण लगाकर इस पर प्रहार किया। अपना बिम्ब देख यह जल कर मर गया। लंकाकाण्ड में भी इसका वर्णन है। वहाँ राम वानरों के मुख पर दर्पण लगाते हैं।

लंका-काण्ड में मुख्यकथा का अनुसरण करते हुए भी कई अवान्तर प्रसंगो का समावेश है (१) अंगद रावण की सभा में पूँछ की कुण्डली बनाकर बैठता है। (२) लक्ष्मण रावण की शक्ति से घायल होते हैं। कालनेमि-वध और हनु-भरत भेंट वाल्मीकि रामायण के गौड़ीय संस्करण के अनुसार है। (३) हनुमान् सूर्य को बन्दी बनाते हैं, ताकि लक्ष्मण की मूर्च्छा-भंग होने तक वे उदित न हों। (४) पार्वती शंकर को भंगेड़ी बताकर रावण की उपेक्षा का आरोप लगाती हैं। (५) राम-लक्ष्मण को नागपाश से मुक्त करने के लिए आये हुए गरुड़ ने राम से कृष्णरूप दिखाने का आग्रह किया। (६) अनेक राक्षस राम से युद्ध करने के पूर्व राम के प्रति भक्ति-भाव प्रदर्शित करते हैं। (७) अहिरावण-महीरावण के वध की कथा। (८) राम की शक्ति-पूजा-निराला को भी इस प्रसंग से प्रेरणा मिली थी। (९) मृत्युबाण- ब्रह्मा ने रावण को बाण देकर कहा था, "इससे तेरा वध होगा"। मन्दोदरी ने वह बाण खम्भे में चिन दिया था। हनुमान् वेष बदल कर उसे छीन लाये। हनुमान् ने एक कार्य और किया, बृहस्पति लंका में रहकर चण्डी-पाठ करते थे। हनुमान् ने चण्डी-पाठ

अशुद्ध कर दिया। (१०) रावण की चिता–राम ने मन्दोदरी को सीता समझ कर सौभाग्यवती होने का आशीर्वाद दे दिया। भूल ज्ञात होने पर उन्होंने कहा, "तुम रावण की चिता सदैव जलाये रहो, इससे तुम सौभाग्यवती बनी रहोगी"। (११) रावण की राजनीति-शिक्षा-रावण ने राम को सीख दी कि अच्छा काम करने में देर नहीं करनी चाहिए और बुरे काम के करने में विलम्ब करना चाहिए। (१२) मन्दोदरी का शाप–मन्दोदरी ने सीता को शाप दिया कि तुम्हारा आनन्द निरानन्द हो जाएगा।

वाल्मीकि-रामायण के अनुसार कृत्तिवास ने शम्बूक-वध, लवण-वध, सीता-परित्याग, अश्वमेघ-यज्ञ, सीता की स्वर्ण-प्रतिमा, सीता का पाताल-प्रवेश, गीध-उल्लू-संघर्ष-यति-श्वान-कलह, राक्षसोत्पत्ति, रावण-वृत्तान्त, लंका-निर्माण, लक्ष्मण-वर्जन, रामादि का स्वर्ग-गमन आदि प्रसंगों का वर्णन किया है।

बा.रा. में लव-कुश का युद्ध राम से नहीं होता है। बंगला रामायण में जैमिनी भारत से प्रेरणा लेकर ऐसा दिखाया गया है। सीता-परित्याग के तीन कारण बताये गये–(१) लोकापवाद, (२) धोबी-वृत्तान्त और (३) चित्र-वृत्तान्त–सखियों के कहने पर सीता ने रावण का चित्र बनाया था, जिसे देख राम क्षुब्ध हुए। कृत्तिवास के कुछ अन्य नवीन प्रसंग भी हैं।–(१) लक्ष्मण-संयम–लक्ष्मण ने मेघनाद का वध करने के लिए चौदह वर्ष तक निद्रा, आहार और स्त्री का त्याग किया था। (२) हनुमान् का गर्व-भंग–राम के दिये हुए फल लक्ष्मण खाते नहीं थे, उनका ढेर लग गया था। राम ने हनुमान् को उठा लाने के लिए कहा, वे नहीं उठा पाये।

बंगाली भावुक होते हैं, बंगला रामायण के पात्र भी भावावेशी हैं। संकट उपस्थित होने पर राम, रावण आदि पात्र धरती पर लोट कर रोते हैं। विश्वामित्र आदि ऋषि डरपोक ब्राह्मण के रूप में चित्रत किये गये हैं। वाल्मीकि के ज्ञानी, कूटनीतिज्ञ और शूरवीर हनुमान् अज्ञ स्वामिभक्त भृत्य जैसे लगते हैं।

बंगला रामायण में बंगाली प्रथाओं–शुभदृष्टि, षष्ठी-पूजन और कालरात्रि बासिविधे, बासरघर आदि, अलकातिलका-प्रसाधन, नेत्र-वस्त्र शांखा (शंख-चूड़ी) आदि का वर्णन भी हुआ। बंगाली भोज्य-मनोरंजन, प्राकृतिक आदि की भी झलक इस ग्रन्थ में मिल जाती है।

**उड़िया-रामायण**–उड़ीसा जगन्नाथ और कोणार्क का देश है। खजुराहो की तरह इन दोनों मन्दिरों में कामकेलिरत युग्मों का चित्रण हुआ है। उड़िया- रामायण लेखक बलराम दास अपने प्रदेश की साधनाओं से प्रभावित हैं। उनके लिए जगन्नाथ राम और कृष्ण दोनों के ही प्रतीक हैं। जिस प्रकार कथा के मध्य अवकाश मिलते ही तुलसीदास भक्ति-भाव का परिचय देने लगते हैं, उसी प्रकार बलराम दास काम-केलि का वर्णन करने लगते हैं।

अंतः साक्ष्य के आधार पर ज्ञात होता है कि बलराम दास महामन्त्री सोमनाथ के पुत्र थे, इनका जन्म शूद्र-योनि में हुआ था। नीलगिरिनाथ जगन्नाथ की प्रेरणा से उन्होंने बत्तीस

वर्ष की आयु में रामायण लिखी, जिसका नाम उन्होंने जगमोहन रामायण रखा। इसी को दाण्डि-रामायण भी कहते हैं।

अनुमानतः ये १४७० और ८० ई. के मध्य कभी उत्पन्न हुए थे, १५४० के आसपास इनकी मृत्यु हुई। १५०० ई. के एक-दो वर्ष पश्चात् तक ये रामायण लिख चुके होंगे।

ये बहुज्ञ थे। अपने ग्रन्थ में इन्होंने ज्योतिष, राग-रागिनी, विभिन्न रत्न पत्थरों के रंग, धातु, रत्न, पशु-पक्षी, पेड़-पौधे-फूल, देश, नगर, द्वीप, स्वप्न-विचार सुलक्षिणी-लक्षण आदि की विस्तार-सहित चर्चा की है। भीड़ का मनोविज्ञान, युद्ध-विद्या, घोड़ा-हाथी प्रभृति के स्वभाव आदि का भी वर्णन है। कामकला में तो कवि पूर्ण प्रवीण ज्ञात होता है।

उड़िया रामायण के आरम्भ में जगन्नाथ की वन्दना की गयी है। क्रौंच की वेदना से रामायण लिखने की प्रेरणा का वर्णन आदिकाण्ड में न होकर लंका-काण्ड में है। आदिकाण्ड के मध्य बलराम दास ने कहा है–

**श्रीराम-चरित ए सामबेद वाणी।**
**बालमीक आगे एहा ब्रह्मा गले मणि।।**

पुत्रेष्टि-यज्ञ के पूर्व मुख्य प्रसंग है–१. शिव-पार्वती संवाद, २. रावण-दिग्विजय, ३. अवतार का कारण, ४. दशरथ-शनि-प्रसंग और ५. ऋष्यशृंग की विस्तृत कथा। 'मानस' की तरह उड़िया-रामायण में भी अध्यात्म-रामायण से प्रेरणा लेकर समस्त रामकथा शिव-पार्वती के संवाद के रूप में प्रस्तुत की गयी है। शिव-पार्वती के कई प्रसंग समाविष्ट हैं। सती को पार्वती ही कहा गया है। पार्वती (अथवा सती) का अग्निदाह, पार्वती का शंकर से विवाह, काम-दहन और कार्तिकेय का जन्म आदि कई आख्यान हैं।

वा. रा. के अनुसार पुत्रेष्टि-यज्ञ के समय विष्णु प्रकट होकर अवतार लेने का आश्वासन देते हैं। ऋष्यशृंग को मुग्ध करने के लिए वेश्याएँ श्रंगार चेष्टाएँ करती हैं।

विश्वामित्र के अयोध्या-आगमन से आगे तक की कथा परम्परागत है। वा.रा. के अनुसार इसमें भी अनेक अप्रासंगिक कथाओं का समावेश है– कान्यकुब्ज प्रदेश, गंगा-आनयन। पाषाणी अहल्या का उद्धार राम की चरण-रज से होता है। धनुष के इतिहास का लम्बा वर्णन है। स्वयंवर राम के आने के पूर्व हो चुका था, उनकी उपस्थिति में भी हुआ। सीता के मन में पूर्वराग का उदय हुआ। परशुराम से राम की भेंट बारात लौटते समय दिखायी गयी। कुछ नये प्रसंगों का समावेश इस प्रकार है–१. राम और मन्थरा का विवाद–मन्थरा राम के विवाह के समय अश्लील गीत गा रही थी, राम ने उसे पीटा, तभी से वह राम के प्रति शत्रु-भाव रखा। २. राम को देख जनकपुरी की स्त्रियाँ काम-विह्वल होती हैं। ३. मधुशय्या के दिन कुलदीपक छू कर राम-सीता परस्पर निष्ठा की शपथ लेते हैं।

अयोध्या-काण्ड में महाभारत के रामोपाख्यान के अनुसार मन्थरा दुन्दुभी नामक अप्सरा है, उड़िया रामायण में भी उसे देव अप्सरा बताया गया है। अध्यात्म-रामायण के सरस्वती-प्रसंग से प्रेरणा लेकर दिखाया गया कि खल कैकेयी के मन में और दुर्बल दशरथ के मन में प्रवेश कर दोनों को क्रमशः दुष्ट-बुद्धि और दुर्बल-मति बना देते हैं। केवट प्रसंग है। हनुमन्नाटक के अनुसार वन में स्त्रियाँ सीता से राम का परिचय पूछती हैं। जयन्त काक-प्रसंग इस प्रकार है– सीता बचा हुआ मांस सुखा रही थी, एक कौआ मांस खाने बार-बार आने लगा। रोकने पर उसने सीता के ओष्ठ और स्तनों पर प्रहार किया। वा. रा. के आधार पर शिवि, त्रिजटा आदि की कथाएँ हैं।

अरण्य-काण्ड की मुख्य कथा वा.रा. के अनुसार है। लक्ष्मण-रेखा का वर्णन हनुमन्नाटक और आनन्द-रामायण में है। यहाँ लक्ष्मण तीन रेखाएँ खींचते हैं। शबरी राम को जूठे आम खिलाती हैं। उड़िया-रामायण के कुछ नूतन प्रसंग इस प्रकार हैं–

१. दण्डकारण्य में राम द्वारा गयासुर का वध, २. सीता द्वारा पिण्डदान, ३. फल्गु को राम का शाप और सीता द्वारा वर, गया के ब्राह्मणों का ओछापन और राम द्वारा दण्ड, ४. काशी के ब्राह्मणों को शाप, ५. चकवाल और गोंड़ गोपाल का शाप।

किकिन्धा-काण्ड के विशिष्ट प्रसंग हैं–(१) तारा का राम को शाप, (२) वक और कुक्कुट को वर तथा पर्वत को शाप, (३) शउरि नामक वानर का दर्पचूर्ण।

सुन्दर-काण्ड की मुख्य-कथा के मध्य कई विशिष्ट प्रसंग जोड़े गये हैं। वाल्मीकि–रामायण में सीता द्वारा दिये गये तीन अभिज्ञान हैं–(१) चूड़ामणि–प्रदान, (२) जयन्त काक की कथा और (३) तिलक वाली घटना– राम ने सीता को नैनसिल का तिलक लगाया था। उड़िया-रामायण में एक चौथे अभिज्ञान का भी वर्णन है। मधुशय्या के दिन राम-सीता ने कुलदीप छूकर परस्पर निष्ठा रखने की शपथ ली थी।

विभीषण की शपथें–राम के समक्ष विभीषण ने शपथ ली कि यदि वह कपट-चित्त हो तो वह कलियुग के अन्त में ब्राह्मण, बहु कुटुम्बी, राजा और गाय हो। बंगला-रामायण में प्रथम तीन शपथें हैं। नल हनुमान्-विवाद और सेतु- निर्माण में चूहे अथवा गिलहरी की सहायता का वर्णन बंगला रामायण के प्रसंग में हो चुका है। उड़िया-रामायण के भी ये प्रसंग सम्भवतः वन्य जातियों की कथा से प्रभावित हैं। सेतु बन जाने पर राम रामेश्वरशिव की पूजा करते हैं।

लंका-काण्ड की आधिकारिक कथा के अतिरिक्त कई नूतन प्रसंग समाविष्ट कर दिये गये हैं। (१) नागपाश से मुक्त करने आये गरुड़ राम के कृष्णावतार की लीलाओं का वर्णन करते हैं। (२) रावण के पक्ष का शार्दूल राक्षस तंत्रमंत्र द्वारा रावण की सहायता करता है। (३) लेखक ने युद्ध-सज्जा का जो चित्रण किया है, वह लेखक के समकालीन राज्यों का है। (४) हनुमान् रावण के दरबार में कुंडली मार कर बैठते हैं। (५) मनसिल तथा एकस्तनी कन्या की कथा। (६) संथा पंडा और पतिव्रता की कथा। (७) वीरबाहु राक्षस

युद्ध-क्षेत्र में भक्ति प्रदर्शित करता है। (८) रावण का पाताल-लोक जाना। (६) वेदवती की कथा (१०), द्वारपाल चण्ड-प्रचण्ड को लक्ष्मी का शाप। (११) हनुमान् का दर्प-भंग (१२), अष्टक की कथा, तथा कई अन्य आख्यान।

उत्तरकाण्ड की कथा वा.रा. की मुख्यकथा का ही अनुसरण है। रावण को वेदवती और नन्दी के शापों का वर्णन है। कुत्ता-ब्राह्मण-विवाद और गृध्र-उलूक -विवाद के सन्दर्भ में राम का न्याय, शम्बूक-वध आदि की कथा भी है। सीता-निष्कासन के कई कारण बताये गये हैं। सीता के पाताल-प्रवेश के पश्चात् कनक-सीता साक्षात् मानवी बनकर राम के साथ स्वर्ग-गमन करती है और सीता को प्रणाम कर अर्न्तधान हो जाती है।

वाल्मीकि-रामायण के ढाँचे पर इस रामायण को उड़िया जन-मानस के अनुकूल ढाल कर लिखा गया है। कथा के नारी पात्र उड़िया नारी की तरह हल्दी से मुख धोते हैं। इन्द्र द्वारा राम के पास जो रथ भेजा गया है, उसका नाम नन्दीघोष-रथ बताया गया है। यह जगन्नाथ का रथ है। उड़िया-भाषी जगन्नाथ और राम को अभिन्न मानते हैं। इसी प्रकार उड़ीसा के भूगोल को रामकथाभूगोल के रूप में चित्रित किया गया है।

उड़िया-रामायण की तालपत्र-पौथियाँ घर-घर उपलब्ध हैं। इस भाषा के रामकाव्य के माध्यम से उड़िया-जनों ने वाल्मीकि-रामायण के उच्च नैतिक मूल्यों का परिचय प्राप्त किया है।

**नेपाली-रामायण**–सीता की जन्म-भूमि जनकपुर नेपाल में है। यहाँ रामनवमी के दिन मेला लगता है। विवाह की पंचमी का मेला भी होता है। जनकपुर से १२ मील की दूरी पर धनुषा स्थान पर ऐतिहासिक धनुष-यज्ञ का होना बताया जाता है। नेवार जाति के लोगों का विश्वास है कि संजीवनी बूटी ले जाते समय हनुमान् नेपाल की एक छोटी नदी हनुमन्ते के तट पर थोड़ी देर के लिए ठहरे थे।

नेपाल के शासकों में रामभक्ति का प्रचार रहा। मल्ल शासकों ने शताब्दियों पूर्व राम-मन्दिर बनवाये थे। यह क्रम आगे भी चलता रहा। शताब्दियों तक नेपाल की राजभाषा संस्कृत रही। विद्वान् और शासक दोनों ही संस्कृत साहित्य का अध्ययन करते थे। वाल्मीकि रामायण और अध्यात्म-रामायण का विशेष प्रचार था। धीरे-धीरे संस्कृत का ह्रास हुआ और नेपाली राजभाषा के रूप में पनप उठी।

नेपाली के प्रथम प्रमुख कवि होने के अधिकारी भानुभक्त हैं। इनका जन्म काठमाण्डो से ८५ मील दूर रमथा गाँव के उपाध्याय ब्राह्मण परिवार में १८१४ ई. में हुआ था। वे संस्कृत के भी विद्वान् थे। उन्होंने १८४१ ई. में नेपाली-रामायण (भानुभक्त की रामायण) का लिखना आरम्भ किया और ११ वर्षों में इसे पूरा किया।

अन्यत्र बताया जा चुका है कि अध्यात्म-रामायण वाल्मीकि रामायण का ऐसा संक्षिप्त रूप है जिसे अध्यात्म के रूप में रंग कर प्रस्तुत किया गया है। भानुभक्त ने केवल अ. रा. को अपना उपजीव्य बनाया है। इस प्रकार नेपाली-रामायण की सप्तकाण्डीय पूरी

रामकथा वाल्मीकि-रामायण का ही रूपान्तर है। कवि ने अ.रा. की कथा को अपने देश-काल के अनुरूप संक्षेपीकरण के साथ प्रस्तुत किया है। अ.रा. से नेपाली रामायण की कथा में निम्न प्रमुख अन्तर हैं–

१. लम्बी स्तुतियों का परिहार
२. लम्बे दार्शनिक विवेचनों का परिहार
३. कथा के व्यर्थ विस्तार का वर्जन
४. भावपूर्ण प्रसंगों की उपेक्षा

राम के ब्रह्मत्व का प्रचार हो जाने के कारण वाल्मीकि-रामायण की बहुश्रुत कथा में परिवर्तन कर दिये गये। वा.रा. आदि ग्रन्थों में ऋष्यश्रृंग और वेश्याओं के प्रसंग में अश्लीलता मानी जा सकती थी। तुलसीदास और भानुभक्त दोनों ने इसका परिहार किया। दोनों ही ग्रन्थों में सामान्य जनता की शंका को पार्वती के माध्यम से प्रस्तुत किया गया है कि राम ब्रह्म हैं या नहीं। रावण सीता का स्पर्श न कर सके, इसलिए छाया-सीता की कल्पना की गयी। रावण सीता के प्रति इतना पूज्य-भाव रखता है कि अ.रा. के अनुसार नेपाली-रामायण का रावण सीता के पैर के नीचे की भूमि खोद कर उन्हें उठा कर ले जाता है। जयन्त काक सीता के स्तनों पर नहीं अपितु माँस के लोभ में चरण पर चंचु-प्रहार करता है।

नेपाली-रामायण के उत्तरकाण्ड में वाल्मीकि-रामायण की कथा अध्यात्म-रामायण से छन कर आ गयी है। मुख्य प्रसंग हैं– (१). रावणादि के जन्म तथा रावण के पराभव की कथा। (२) वालि-सुग्रीव की जन्म-कथा। (३) शुद्र तपस्वी-वृत्तान्त। (४) सीता-निर्वासन। (५) लवणासुर-वध (६) लवकुश-जन्म, रामायण-गान। (७) अश्वमेघ-यज्ञ, सीता का पाताल-प्रवेश (८) कालपुरुप का आगमन, लक्ष्मण का त्याग, राम का महाप्रस्थान।

भानुभक्त ने संस्कृत शब्दों को बोलचाल की नेपाली में प्रस्तुत किया है। वल्कल वस्त्र के लिए वस्तर पुराना, अयुत वसु के स्थान पर "दस हज्जार रूपिया" जैसे शब्दों का प्रयोग हुआ।

"भानुभक्त की रामायण" का प्रचार नेपाल में झोपड़ी से लेकर महलों तक में है। विवाह के समय उसके छन्द सुने जाते है। राजकर्मचारी, व्यापारी, किसान सभी वर्गों का यह अतिप्रिय काव्य है। नेपाल के बाहर दार्जलिंग, असम, वर्मा, मलयेशिया, सिंगापुर आदि स्थानों पर बसे हुए नेपालियों में भी यह ग्रन्थ लोकप्रिय है।

**मैथिली-रामायण**–मिथिला में कृष्ण और शिव की उपासना का विशेष प्रचार रहा। वहाँ राम-भक्ति-धारा का प्रावल्य कुछ विलम्ब से हुआ। मैथिली में कवीश्वर चन्दा झा ने सबसे पहले रामकाव्य की रचना की। इन्होंने दरभंगा जिले में, १८३१ ई. में जन्म लिया और ये १९०७ में स्वर्गवासी हुए। इनका पारिवारिक जीवन अत्यन्त दुःखमय रहा। चन्दा झा ने मैथिली रामायण का सृजन १८९०-९१ ई. में किया होगा।

चन्दा झा ने अध्यात्म-रामायण और रामचरितमानस को आधार बनाया है। कथा-प्रसंगों में मौलिकता तो नहीं है, किन्तु कथा को बोलचाल की मैथिली भाषा में प्रस्तुत करने से यह रामायण अपने प्रदेश में लोकप्रिय हुई है। समस्त कथा काण्डों में और काण्ड अध्यायों में विभक्त है। लंकाकाण्ड सबसे बड़ा है। रामायण के अधिकांश प्रसंग अध्यात्म-रामायण से चुनकर वर्णित हुए हैं। आरम्भ से ही कथा भक्ति-परक दृष्टिकोण से प्रस्तुत हुई है। राम को विष्णु का अवतार माना है।

लंकाकाण्ड में सुलोचना-प्रसंग वर्णित हुआ है। तुलसीदास ने उत्तरकाण्ड की उपेक्षा की है किन्तु चन्दा झा ने वाल्मीकि द्वारा वर्णित सभी प्रमुख प्रसंग अपने ग्रन्थ में समाहित किये हैं। लव-कुश का रामादि से युद्ध नहीं दिखाया गया है।

रामायण में मिथिला की कई प्रथाओं—चुमावन, सिद्धान्त, उद्योग आदि का उल्लेख है। विवाह के अवसर पर रामायण की नारियाँ 'समदाउनि' 'विदा-गीत' गाती हुई दिखायी गयी हैं। कैकेयी को भेम्ह कहा गया है, यह मिथिला का ऐसा भोंडा कीड़ा होता है जो जलते हुए दीपक को बुझा देता है।

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि मैथिली- रामायण भी वाल्मीकि की कथा का ही विकसित रूप है। रामकथा के चुने हुए प्रसंग पूर्ण भक्तिभाव के साथ लोकोपयोगी भाषा में प्रस्तुत किये गये हैं।

**पंजाबी-रामायण**—पंजाब की विषम परिस्थितियों के कारण यहाँ साहित्य-सर्जन का वातावरण नहीं था। १५०० ई. के पूर्व कुछ भक्त, योगी और सूफी कवियों की स्फुट रचनाएँ मिलती हैं। इसके पश्चात् सिख-गुरुओं का साहित्य उपलब्ध है। उन्होंने नाम-उल्लेख अथवा प्रतीकों के रूप में रामकथा के प्रसंगों की ओर इंगित किये हैं। गुरु-लोग निर्गुण-पन्थी थे। सत्तरहवीं शती के आरम्भ में सोढ़ी मेहरवान (पंचम गुरु के बड़े भाई) ने आदि रामायण लिखी, इस पर वाल्मीकि-रामायण तथा कई पुराणों आदि का प्रभाव था। गुरु गोविन्द सिंह आदि कई अन्य कवियों ने भी ब्रजभाषा में राम-काव्य लिखे। पंजाब के इन रामकथाओं पर वा.रा., हनुमन्नाटक और मानस का प्रभाव था।

१७-१८वीं शती में पंजाबी भाषा में कई रामकाव्य लिखे गये। ये सब के सब 'लवकुश दी वार' या 'रामचन्द्र दी वार' संज्ञक थे। पंजाब की वीर-प्रसू भूमि के लिए वार अर्थात् युद्ध-विषयक साहित्य अधिक अनुकूल था।

आधुनिक काल में अमर-सिंह अहलूवालिया और कालिदास गुजराँवालिया ने रामायणें लिखीं, ये 'रामचरितमानस' के आधार पर रचित हुई हैं। इसके अतिरिक्त भी कई ग्रन्थ लिखे गये जिनका आधार या तो 'मानस' था अथवा वाल्मीकि-रामायण है।

रामलुभाया दिलशाद कृत पंजाबी रामायण-प्रतिनिधि रामायण है। कवि की-चेतना रामायण-कालीन संस्कृति एवं आधुनिक पंजाब के संस्कारों के बीच एक पुल का कार्य कर रही है।[1]

सरगोधा-निवासी दिलशाद अणद (आनन्द) क्षत्रिय थे। इनका जन्म १८६६ ई. में हुआ और १६४६ ई. में हृदयगति रुक जाने से इनका देहान्त लाहौर में हुआ। काश्मीर राज्य के पुलिस विभाग से रिटायर होकर ये १६२० ई. में लाहौर चले आये थे। इन्होंने रामायण की रचना १६४०-४६ के मध्य की। इनके पुत्र ने ग्रन्थ का सम्पादन कर १६५७ ई. में इसे प्रकाशित किया।

वाल्मीकि-रामायण के प्रमुख और महत्त्वपूर्ण प्रसंगों को चुन कर उन्हें विस्तार-पूर्वक वर्णित किया है। कवि ने साधारण और प्रासंगिक घटनाओं को छोड़ दिया है। कई प्रसंगों का क्रम बदल दिया है। कहीं-कहीं 'मानस' और 'हनुमन्नाटक' से भी प्रेरणा ली है। वाल्मीकि के अनुचित लगने वाले प्रसंगों को कवि ने छोड़ दिया है। उसने शूद्र तपस्वी का वध नहीं दिखाया है। वाल्मीकि के चुने हुए कथा-प्रसंगों को किस्सा-काव्य-परम्परा में प्रस्तुत किया गया है। किस्सों में प्रयुक्त वेंत छन्द को भी कवि ने स्वीकार किया है।

आदिकाण्ड में दिलशाद ने दशरथ-राज्य और पुत्रेष्टि-यज्ञ से कथा का आरम्भ किया है। विश्वामित्र की यज्ञ-रक्षा से धनुर्भंग तक के प्रसंगों में अहल्या-प्रसंग त्याग दिया गया है। परशुराम से रामादि की भेंट वाल्मीकि-रामायण के अनुसार बारात के लौटते समय दिखायी गयी हैं। सीता-स्वयंवर के वर्णन में मानस का प्रभाव स्पष्ट है।

अयोध्याकाण्ड की कथा में विशेषता यह है कि नन्दिग्राम-स्थित भरत के राम-वियोग का वर्णन बारामासा शैली में है। अरण्य-काण्ड में भी वा.रा. के चुने प्रसंग लिये गये हैं। लक्ष्मण-रेखा का वर्णन तो है किन्तु कबन्ध और शबरी वाले आख्यान छोड़ दिये गये हैं।

किष्किन्धा-काण्ड में वा.रा. की कथा का ही अनुसरण है, अन्तर यह है कि हनुमान् द्वारा मुद्रिका लेकर लंका में प्रवेश करने तक की सुन्दरकाण्ड की कथा इसी काण्ड में समाहित कर दी गयी है।

युद्धकाण्ड में लंका पर चढ़ाई से लेकर अयोध्या लौटने तक की कथा है। औषध लाते समय हनुमान्-भरत-भेंट दिखायी गयी है।

उत्तरकाण्ड में वा.रा. के प्रमुख प्रसंग लिये गये हैं-सीता-वनवास, लवकुश-जन्म, राम का न्याय, शुद्र तपस्वी-प्रसंग, अश्वमेध-यज्ञ और सीता का पाताल-प्रवेश, लक्ष्मण-निर्वासन तथा राम का स्वर्ग-गमन। राम शूद्र तपस्वी का वध न कर उसे समझा कर तपस्या से विरत कर देते हैं।

---

१. सं. डॉ. भगीरथ मिश्र-रामकथाः विविध आयाम (डा. त्रिपाठी अभिनन्दन ग्रन्थ) डा. मनमोहन सहगल का लेख, पृ. २४२

राम को अवतारी पुरुष माना गया है, किन्तु उनके लौकिक रूप को अधिक उभारा गया है।

पंजाबी-रामायण में विवाह आदि के वर्णन में पंजाबी रीति-प्रथाओं का खुलकर प्रयोग है। डा. मनमोहन सहगल के शब्दों में "पंजाबी रामायण की शैली, छन्द, कथान्तर्गत लोकजीवन और रामकथा के आदर्शों की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि को लेखक ने धरती की गन्ध से सुवासित किया है।"

## कश्मीरी रामायण-रामवातारचरित

कश्मीर में १९वीं शताब्दी के पूर्व कृष्ण-काव्य प्रचारित थे, रामकाव्य नहीं। १९वीं शताब्दी में ७ रामकाव्य लिखे गये, जिनमें रामावतारचरित विशिष्ट है। लेखक प्रकाश राम कश्मीर के कुर्यग्राम के निवासी थे। डॉ. शिवन कृष्ण रेणा के अनुसार इनका जीवनकाल १८१९-१८८५ ई. है। इन्होंने ग्रन्थ-रचना १८७४ ई. में की।[1] ग्रन्थ में सात काण्ड हैं, लवकुश-चरित एक स्वतंत्र ग्रन्थ है जो इसमें जोड़ दिया गया है।

सप्तकाण्डीय रामावतार की बुनावट वाल्मीकि-रामायण के आधार पर है, किन्तु उस पर अध्यात्म-रामायण, आनन्द-रामायण, कथा-सरित्-सागर, जैमिनी भारत आदि का प्रभाव भी है। रामकथा को रूपक मानने की भी बात कही गयी है।

शिव पार्वती को कथा सुनाते हैं। पुत्रेष्टि-यज्ञ-प्रसंग पारम्परिक हैं। इन्द्र मुर्गा बन कर अहल्या को छलता है। जनक के धरती खोदने पर सन्दूक मिलता है जिसमें कन्या (सीता) बन्द थी। बारात के लौटते समय परशुराम से भेंट होती है, झगड़ा नहीं होता।

अयोध्याकाण्ड में सरस्वती कैकेयी की बुद्धि भ्रमित करती है। कौसल्या का विलाप लोकगीत में मार्मिक है।

अरण्यकाण्ड में विशिष्ट प्रसंग है जटायु को रावण द्वारा रक्त-सने पत्थर खिलाना, जिन्हें खा कर वह उड़ नहीं सका। मन्दोदरी ने सीता को देखा तो स्तनों से दूध बहने लगा, वह सोचती है कि यह कन्या वही तो नहीं जिसे मैंने फेंक दिया था। जैन-साहित्य 'वसुदेव-हिंडी' से यह प्रसंग प्रभावित है। किष्किन्धा और सुन्दर काण्डों की कथा भी पारम्परिक है।

युद्ध-काण्ड में नल के शाप का उल्लेख है कि उसके स्पर्श से पत्थर जल में तैरने लगेंगे। सेतु-निर्माण, अंगद-दूतत्व, विभीषण की शरणागति, रावण-सुग्रीव की खतो-कितावत आदि का वर्णन है। लक्ष्मण को शक्ति मारने वाला मेघनाद है। कालनेमि और महिरावण की कथा भी है। मरणासन्न रावण से उसकी अभिलाषा पूछने लक्ष्मण जाते हैं तो वह चुप रहता है। जब पैताने की ओर खड़े होते हैं तो वह तीन अभिलाषाएँ बताता

---

१. रामावतारचरित, डॉ. शिवन कृष्ण रेणा, भूमिका पृ. १८

है–१. अग्नि से धुवाँ हटाना, २. स्वर्ग के लिए आकाश तक सीढ़ी लगाना और ३. सोने को सुगन्धित करना। बंगला-रामायण में भी इससे मिलता-जुलता प्रसंग है।

उत्तरकाण्ड बहुत छोटा है। कौसल्या राम के विरह में रोती है। रामादि लौट आते हैं और बहुत दिनों तक बादशाही करते हैं।

संभवतः लवकुश-चरित अलग लिखने के कारण प्रकाश राम कुर्यग्रामी ने उत्तरकाण्ड छोटा कर दिया। सीता-त्याग के कई कारण बताये गये हैं–१. लोकापवाद, २. धोबी-वृत्तान्त, ३. अपनी माँ वसुन्धरा के पास जाने की इच्छा, ४. तपोवन देखने की इच्छा, आदि। मुख्य कारण बताया–छोटी ननद द्वारा सीता से रावण के चित्र बनाने का आग्रह करना। उसने राम को वह चित्र दिखाया। राम ने लक्ष्मण द्वारा सीता को वन भेज दिया। लक्ष्मण सोती सीता के ऊपर जल-भरा दोना लटका कर चले आये। सीता ने लव को जन्म दिया था, वाल्मीकि ने सीता की अनुपस्थिति में लव की आवाज नहीं सुनी तो उन्होंने कुश से एक और बालक बना दिया। यहाँ कथासरित्सागर से प्रेरणा ली गयी है। राम-सेना से लव-कुश का युद्ध होता है। राम स्वर्गारोहण करते हैं।

रामावतारचरित में वाल्मीकि की विख्यात कथा विकसित रामकथा के रूपरंग के साथ वहाँ के प्रादेशिक वैशिष्ट्य के मध्य व्यक्त हुई। सीता का पाताल-प्रवेश कश्मीर की कुल गाँव तहसील के शंकरपुर ग्राम में माना है। नारी-पात्र तरंग धारण करते हैं। यह कश्मीरी नारी का पहनावा है जो सिर पर पगड़ी की तरह बाँधा जाता है। वर राम खसा और अतलस के वस्त्र धारण करते हैं। कश्मीर मुस्लिम संस्कृति से प्रभावित रहा है। भाषा पर भी प्रभाव आ गया। सीता को बेगम कहा है। पूर्णिमा को 'चौदस जून'–चौदहवीं का चाँद बताया है।

**हिन्दी रामचरितमानस**–तुलसीदास ने आरम्भिक मंगलाचरण के एक श्लोक में कवीश्वर (वाल्मीकि) की वन्दना की। यह भी कहा–"बंदऊं मुनिपद-कंज रामायन जेहि निरमयउ।" उन्हें यह भी विश्वास था कि आदि कवि को रामायण का उल्टा जाप करना पड़ा था। अपनी कथा के स्रोतों के लिए भी उन्होंने मंगलाचरण में ही संकेत दे दिया है–नाना पुराण, निगम, आगम, रामायण और कुछ अन्य ग्रन्थ। स्पष्ट है उन्होंने वाल्मीकि रामायण का अध्ययन तो किया, किन्तु कथा- प्रसंग ग्रहण करते समय अन्यान्य ग्रन्थों से भी सहायता ली।

सीताराम चतुर्वेदी सम्पादित तुलसी ग्रन्थावली में स्पष्ट किया गया है कि तुलसी पर लगभग तीन सौ ग्रन्थों का प्रभाव है। वे अपनी कथा को प्रामाणिक, विश्वसनीय तथा तत्कालीन युग के लिए ग्राह्य बनाना चाहते थे। इसलिए उन्होंने पूर्ववर्ती कवियों के कई प्रसंगों और उक्तियों को आत्मसात् कर अपनी मौलिक शैली में व्यक्त किया।

वाल्मीकि के राम महामानव थे। रामायण में उनके मानव-सुलभ राग-द्वेष की सशक्त अभिव्यक्ति हुई। तुलसी के राम परम ब्रह्म हैं, त्रिदेवों को भी नचाने वाले, अतः दृष्टिकोण के अनुसार ही तुलसी को सामग्री का चयन और उसकी अभिव्यक्ति करनी पड़ी। वाल्मीकि

की कथा और अध्यात्म-रामायण की दृष्टि तुलसी के लिए अनुकूल थी। उन्होंने अध्यात्म-रामायण के ब्रह्म राम का स्तर और भी ऊँचा उठा दिया। यह भी तुलसी की विशेषता है कि राम के ब्रह्मत्व के साथ उनके मानवत्व का सफल चित्रण उन्होंने किया है।

समस्त कथा काण्ड-बद्ध है। वा.रा. की उत्तरकाण्ड वाली कथा का बहिष्कार है। बाल-काण्ड के आरम्भ में स्तुति-माहात्म्य, शिव-वृत्तान्त और अवतार-हेतुओं का वर्णन है। गौ और देवता राक्षसी अत्याचार से पीड़ित होकर विष्णु से अवतार लेने की प्रार्थना करते हैं। पुत्रेष्टि-यज्ञ से ले कर जनकपुर पहुँचने तक की कथा थोड़े परिवर्तन के साथ वा.रा. के अनुसार है। राम जन्म लेते ही कौसल्या को चतुर्भुज रूप दिखाते हैं। पाषाणी अहल्या के उद्धार की कथा संक्षिप्त है। राम-सीता का पूर्वराग अत्यन्त मनोरम है। सीता-स्वयंवर में नाटकीय चमत्कार का समावेश है।

अयोध्या-काण्ड की कथा अत्यन्त गरिमामय है। भारतीय परिवार और समाज के सभी आदर्शों का सुन्दर प्रस्तुतिकरण है। कुछ परिवर्तनों को छोड़कर कथा वा.रा. के अनुसार है। अध्यात्म रामायण के अनुसार सरस्वती कैकेयी और मंथरा की बुद्धि भ्रमित करती है। अध्यात्म-रामायण का केवट-प्रसंग तुलसी ने इस काण्ड में रखा है। तापस-प्रसंग और जनक का चित्रकूट आगमन भी दिखाया गया है। मर्यादा का ध्यान रख कर तुलसी ने भी जयन्त काक द्वारा सीता के चरणों में चंचु-प्रहार दिखाया है। हनुमन्नाटक में ग्राम-वधुएँ सीता से राम का परिचय पूछती हैं, तुलसी ने इस प्रसंग को और भी अधिक रमणीय बना दिया है।

वा.रा. के अरण्यकाण्ड के सभी प्रमुख प्रसंग मानस में हैं। सीता को रावण-स्पर्श से बचाने के लिए माया-सीता की कल्पना की गयी। नारद-संवाद भक्ति की प्रतिष्ठा के लिए प्रस्तुत किया गया।

लंकाकाण्ड में वाल्मीकि रामायण के विस्तृत युद्धों का वर्णन है। लक्ष्मण का शक्तिहन्ता रावण न होकर मेघनाद है। हनुमान् द्वारा औषध-आनयन और भरत से भेंट गौड़ीय पाठ के अनुसार है। रावण की नाभि में अमृत का होना अध्यात्म-रामायण से प्रेरित होकर लिखा गया। तुलसी ने हनुमन्नाटक के आधार पर चन्द्र-विषयक उक्तियाँ वर्णित की हैं। इन में पात्रों के मनोविज्ञान का चित्रण है।

तुलसीदास ने राम का प्रत्यावर्तन उत्तरकाण्ड में दिखाया है। रामराज्य के वर्णन के पश्चात् कथा समाप्त सी हो जाती है। इसके पश्चात् तो कलियुग के माध्यम से तत्कालीन विसंगतियों का वर्णन तथा दर्शन-भक्ति आदि का विवेचन है। शूद्र तपस्वी-वध और सीता-परित्याग तुलसी को रुचिकर नहीं लगे। काकभुशुन्डि के माध्यम से तुलसी ने अपने रामकथा-लेखन के उद्देश्य को और भी स्पष्ट कर दिया है।

वाल्मीकि की कथा के कई-कई नये मोड़ों को समाहित करने वाले अनेक ग्रन्थों के अनेक प्रसंगों तथा नीति-कथनों का मधु-संचयन तुलसी ने मानस में किया है। उनके राम

या अन्य पात्र वाल्मीकि के आवेशी व्यक्ति नहीं रह गये, वे अत्यन्त सुशील बना दिये गये। अन्य ग्रन्थों से जो अंश तुलसी ने लिये उनमें उन्होंने नयी दीप्ति, नया रस भर दिया। मानस के देशकाल से परिचित पाठक जानते हैं कि राम की केलि-भूमि की स्थानीय रंगत से भरपूर है तुलसी की महान् कृति।

वाल्मीकि-रामायण महान् व्यक्ति के चरित पर आधारित एक महाकाव्य है, तुलसी का यह ग्रन्थ महाकाव्य, नाटक, नीति-ग्रन्थ आदि बहुत कुछ है। विश्व में शायद की कोई ग्रन्थ होगा जिसकी असंख्य पंक्तियाँ कोटि-कोटि जनों को कंठस्थ हो, शायद ही कोई ग्रन्थ हो जिसने व्यक्ति-व्यक्ति को गहरे अवसार के क्षणों में सान्त्वना तथा हर्ष के अवसर पर असीम उल्लास दिया हो।

तथापि, मानस कुछ भी हो वह है तो वाल्मीकि की कथा का ही अत्यन्त मनोरम और स्पृहणीय विकास ही। तुलसी ने राम-कथा के आधार पर गेय पदों में 'गीतावली' कवित्त-सवैया-छप्पय छन्दों में 'कवितावली' तथा बरवै छंद में अतिसंक्षिप्त 'बरवैरामायण' की भी रचना की है। इन काव्यों में तुलसी ने राम-कथा के चुने हुए मार्मिक स्थलों को ही लिया है। उन्होंने राम-सीता-विवाह-प्रसंग को लेकर अवधी की लोकगीत शैली में 'जानकीमंगल' की भी रचना की है।

**मराठी-रामायण–भावार्थ रामायण :** रामकथा की पंचवटी महाराष्ट्र के नासिक में बतायी जाती है। महाराष्ट्र में वा.रा. के अतिरिक्त योग-वासिष्ठ, अध्यात्म-रामायण, आनन्द-रामायण, रामाश्वमेध और हनुमन्नाटक आदि ग्रन्थ प्रचारित रहे हैं। ये सब ग्रन्थ भी तो वा.रा. के ही विकसित रूप हैं। प्राचीन काल से ही कथावाचक, व्यास और कीर्तन-कर्ताओं ने रामकथा को जन-साधारण तक पहुँचाया है। १३-१४वीं शती में कुछ रामकथा-ग्रन्थ लिखे गये जो आज अप्राप्य हैं।

मराठी भाषा में उपलब्ध रामकाव्यों में सर्वश्रेष्ठ एवं बृहत्काय 'भावार्थ-रामायण' है, जिसकी रचना एकनाथ (१५३३-९९) ने सोलहवीं शती के अन्त में की। एकनाथ ने युद्धकाण्ड के ४४ अध्याय तक रचना की थी, इसके बाद के अंश को उनके शिष्य ने पूरा किया।

डॉ. गजानन नरसिंह साठे के अनुसार एकनाथ ने मुख्य कथासूत्र वाल्मीकि-रामायण से चुने हैं और उनमें आनन्द-रामायण, हनुमन्नाटक, पद्मपुराण, स्कन्दपुराण आदि से कई आख्यान लेकर अपने ग्रन्थ में जोड़ दिये हैं।[1]

एकनाथ ने वाल्मीकि-रामायण के पश्चिमोत्तरीय पाठ से ये प्रसंग ग्रहण किये हैं– १. शान्ता को दशरथ की पुत्री बताया जाना। २. तारा-शाप ३. रावण द्वारा विभीषण पर प्रहार, ४. कालिनेमि-वृत्तान्त।

---

१. रामकथाः विविध आयाम-डॉ. गजानन साठे का लेख, पृष्ट २५७

डा. बुल्के ने कुछ प्रसंगों को अध्यात्म-रामायण और आनन्दरामायण की प्रेरणा बताया है। लगता तो यह है कि ये प्रसंग सीधे आनन्द-रामायण से लिये गये हैं–शिशु राम द्वारा विष्णु-रूप-प्रदर्शन। वनवास के समय लक्ष्मण का संयम। रावण की नाभि में अमृत होना। कुछ अन्य प्रसंग भी हैं जो सीधे आनन्द-रामायण से लिये गये है–

दशरथ-कौसल्या के विवाह की कथा। पाषाणी अहल्या की कथा। राम की तीर्थ यात्राएँ। परशुराम द्वारा बालिका सीता को धनुष के साथ खेलते देखना। लक्ष्मण द्वारा शूर्पणखा के पुत्र का वध। लक्ष्मण-रेखा। अंगद का रावण की सभा में पूँछ की कुंडली पर बैठना। सुलोचना और अहि-महिरावण-प्रसंग। कैकेयी के पायस का अंश एक गृध्री छीन ले जाती है। यह अभिशप्त अप्सरा नारी बनती है और अंश खाने से हनुमान् का जन्म होता है।

इसके अतिरिक्त एकनाथ के मौलिक प्रसंग हैं– भरत-शत्रुघ्न का कैकेयी की सन्तान होना। जयन्त काक के स्थान पर सुदसुव गन्धर्व का होना। मन्थरा को विकल्प भड़काता है (गुजराती रामायण में भी)। लक्ष्मण जितेन्द्रिय दिखाये गये हैं।

उत्तरकाण्ड की कथा वाल्मीकि के आधार पर है। कुछ प्रसंग आनन्द रामायण से प्रेरित हैं। लव-कुश के साथ राम का युद्ध होता है। वे पत्नी और शिशुओं को लेकर अयोध्या लौटते हैं। उनका पाताल-प्रवेश बाद में होता है। कैकेयी समस्त सभा के सामने सीता के चरित्र पर सन्देह प्रकट करती है। सीता सन्तप्त होकर पृथ्वी से प्रार्थना करती हैं और धरती में समा जाती हैं।

इस प्रकार मराठी-रामायण की समस्त कथा का ताना-बाना वाल्मीकि-रामायण का है, पर उसमें रंग भरे गये हैं वाल्मीकि की कथा के विकसित रूपों को संजोये अनेक संस्कृत ग्रन्थों से।

मराठी-रामायण में भी स्थानीय रंगत का जाना स्वाभाविक है। मराठी प्रथा के अनुसार सीता मंगल-सूत्र पहनती हैं। हवसी जाति के सैनिकों का उल्लेख है जो एकनाथ के समय में पश्चिमी तट पर बस गये थे। मिथिला के स्वयंवर में उपस्थित मराठा क्षत्रियों के कुल का उल्लेख है।[1]

**गुजराती-रामायण-गिरधर रामायण**-द्वारकावासी कृष्ण से निकटता और वल्लभाचार्य की पुष्टिमार्गीय भक्ति के प्रसार के कारण गुजरात पर कृष्ण-भक्ति का विशेष प्रभाव रहा। कृष्ण पर मुक्तक काव्यों की रचना अधिक हुई है। १५ वीं शती से लगातार जो रामकाव्य लिखे गये उनमें कुछ को छोड़कर शेष सभी एक घटना या एक चरित्र पर आधारित थे। इनमें गुजरात की आख्यान-शैली और रास-शैली का प्रयोग भी था। अधिकतर रामकाव्य रावण-मन्दोदरी-संवाद और अंगद के दौत्य कर्म को लेकर लिखे गये। कुछ काव्य जैन

१. रामकथाः विविध आयाम-डॉ. गजानन साठे का लेख, पृ. २५७

कवियों द्वारा रचित हैं, इन पर जैन धर्म का प्रभाव स्वाभाविक ही है।

मध्ययुगीन काव्यों की परम्परा के अन्तिम चरण में कवि गिरिधर (१७८७-१८५२) की गिरधर रामायण आती है। यह ग्रन्थ ही गुजराती का प्रतिनिधि रामकाव्य कहा जा सकता है। गिरिधर का जन्म बड़ौदा राज्य के गाँव में वैश्य परिवार में हुआ था। इन्होंने वल्लभ सम्प्रदाय में दीक्षा ली थी।

गिरधर रामायण (१८३५ ई.) की कथा सात काण्डों में विभाजित है। प्रत्येक काण्ड में अनेक अध्याय हैं। एक-एक प्रसंग अलग-अलग अध्यायों में वर्णित है, कुल २११ अध्याय हैं। यह काव्य गेय है, इसमें राग-रागनियों का प्रयोग है। स्वयं कवि जनता के समक्ष इसका गायन करते थे। कथा के बीच-बीच में लोकगीतों तथा छन्दों का प्रयोग काव्य को सरसता प्रदान करता है।

कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी ने कवि को वाल्मीकि-रामायण का प्रसिद्ध रूपान्तरकार कहा है।[1]

अध्याय २ में कवि ने वाल्मीकि को आदि कवि मानते हुए लगभग डेढ़ दर्जन रामायणों का उल्लेख किया है। डॉ. गजानन नरसिंह साठे ने गिरिधर पर वाल्मीकि-रामायण के अतिरिक्त स्कन्दपुराण, अग्निपुराण, और रामाश्वमेघ, का प्रभाव तो माना ही है, वे रामचरितमानस और मराठी के रामविजय-नाटक का प्रभाव भी स्वीकारते हैं।[2]

कवि ने अपनी कृति का नाम 'रामचरित्र' दिया था। प्रत्येक अध्याय के अन्त में इस प्रकार की भणिति मिल जाएगी– "इति श्री रामचरित्रे वाल्मीकि-संमत नाटक-धारायाँ-आदि।

बालकाण्ड के आरम्भ में मंगलाचरण के पश्चात् रावण के जन्म एवं जय-पराजय की घटनाओं का विशद उल्लेख है। रावण द्वारा कौसल्या का हरण। रावण के अत्याचारों से पीड़ित पृथ्वी तथा देवताओं का विष्णु से निवेदन। श्रवण-वध। वृषपर्वा से युद्ध के समय दशरथ द्वारा कैकेयी को वर। पुत्रेष्टि-यज्ञ के पश्चात् इस रामायण में भी चतुर्भुज-रूप धारी राम का अवतार होता है। आनन्द-रामायण के अनुसार राम की तीर्थयात्रा भी दिखायी गयी। विश्वामित्र की यज्ञ-रक्षा से लेकर सीता-स्वयंवर तक की कथा है। सीता-राम का पूर्वराग भी दिखया गया है। वाल्मीकि-रामायण की वेदवती यहाँ पद्माक्षी है। वह रत्न के रूप में परिणत हो जाती है। रावण रत्न-मंजूषा मन्दोदरी को देता है उससे कन्या निकलती है, जिसे मंजूषा में बन्द कर जनकपुर में भेज दिया जाता है। जनक इसे प्राप्त करते हैं। राम से परशुराम की भेंट मार्ग में होती है। इस प्रकार इस काण्ड में मानस, आनन्द-रामायण, वाल्मीकि-रामायण, भागवत-पुराण के साथ बोद्ध-जैन कथाओं का अप्रत्यक्ष प्रभाव है।

---

१. डॉ. नगेन्द्र और डॉ. त्रिपाठी द्वारा सम्पादित **रामचरितमानसः तुलनात्मक अध्ययन** ग्रन्थ में डॉ. जगदीश गुप्त का लेख, पृ.३७९

२. **गिरधर रामायण** (भवन वाणी ट्रस्ट), भूमिका, पृ. १४

अयोध्याकाण्ड में देवताओं के षड्यन्त्र से कलियुग अयोध्या में प्रवेश करता है और विकल्प मन्थरा के मन में प्रवेश करता है। गुह और केवट को एक कर उसका नाम घोराय (गुहराज) दिया है, वह राम के चरण प्रक्षालित कर नाव पर चढ़ाता है। जयन्त के स्थान पर सुदर्शन नामक गन्धर्व सीता को अपहृत करने के लिए काक का रूप धारण करता है और दंडित होता है। शेष सम्पूर्ण कथा वा.रा. के ढाँचे के अनुसार ही है।

अरण्यकाण्ड की कथा में सभी ख्यात प्रसंग हैं। मध्य में अगस्त्य की कथा है। लक्ष्मण-रेखा का भी वर्णन है। शूर्पणखा के पुत्र शंबर का वध लक्ष्मण करते हैं। सीता कंचन-मृग की छाल की चोली पहनने का हठ करती है।

किष्किन्धाकाण्ड की परम्परागत-कथा के मध्य वर्षा और शरद् ऋतुओं का उपदेशात्मक वर्णन 'मानस' के अनुसार है–**"आघात बुंद गिरि सहे, खल बचन साधु जेम रे।"**

सुन्दरकाण्ड की कथा वा.रा. की बनावट पर है, सेतु बन जाने पर राम शिव-लिंग की स्थापना करते हैं।

युद्धकाण्ड के मुख्य प्रसंग वाल्मीकि-रामायण के अनुसार ही हैं। सुलोचना-प्रसंग भी समाविष्ट है। अहि-महीरावण की कथा भी जैमिनी भारत अथवा आनन्द-रामायण के अनुसार स्वीकार की गयी है।

गुजराती-रामायण का पूरा द्वितीय खण्ड उत्तरकाण्ड है। रामादि का लंका से अयोध्या लौटना, भरत-भेंट, राज्याभिषेक, वानरों की विदाई, लवणासुरवध, शूद्र तपस्वी का वध, राम के न्याय, सीता-त्याग, अश्वमेघ-यज्ञ, रामादि का स्वर्गगमन–ये सब प्रसंग वाल्मीकि रामायण के अनुसार हैं। इसमें कई-कई प्रसंग जोड़े गये हैं। हनुमान् वक्ष चीर कर राम-सीता का दर्शन कराते हैं। सीता-परित्याग का मुख्य कारण लोकापवाद था। इस रामायण में धोबी-प्रसंग भी है। लवकुश-युद्ध की समाप्ति के बाद राम सीता और पुत्रों को स्वीकार कर लेते हैं। कैकेयी सीता से रावण के अँगूठे का चित्र बनवा कर उन्हें बदनाम करना चाहती है, संतप्त होकर सीता भूमि-प्रवेश करती हैं। अन्त में भरत और शत्रुघ्न शंख-चक्र बन जाते हैं, जिन्हें धारण कर राम गरुड़ पर बैठते हैं, सीता भी भूमि से प्रकट होकर उनके साथ स्वर्ग प्रयाण करती है। वाल्मीकि के मुख्य आधार को ही लेकर कवि ने कई ग्रन्थों से कई प्रसंग ग्रहण कर तथा कई नूतन उद्भावनाएँ कर कथा को विकसित किया है। गुजरात की परम्परा, प्रथा, वातावरण आदि के चित्रण को भी स्थान दिया गया है।

## तेलुगु रामायण-रंगनाथ रामायण

तेलुगु में लगभग २० रामकाव्य उपलब्ध हैं, इसी श्रृंखला में आधुनिक कवि विश्वनाथ सत्यनारायण का ग्रन्थ 'रामायण कल्पवृक्ष' भी आता है। तेलुगु की प्रतिनिधि रामायण-रचना रंगनाथ रामायण के अतिरिक्त दो अन्य ग्रन्थ है– भास्कर रामायण और अध्यात्म रामायण।

प्रथम ग्रन्थ विद्वानों में समादृत हुआ और द्वितीय साधारण जनता में लोकप्रिय हुआ।

कहा जाता है कि रंगनाथ-रामायण के लेखक गोन बुद्धारेड्डी (बुद्धनाथ, बुद्ध भूपति या बुद्धराज) ने अपने विट्ठलनाथ के आदेश पर रंगनाथ रामायण लिखी। विट्ठलनाथ और रंगनाथ पर्यायवाची शब्द हैं, उन्होंने इस कृति का नाम रंगनाथ रामायण दिया।

लेखक शुद्ध चरित्र, व्यवहार-कुशल तथा शास्त्र और कलाओं का ज्ञाता है, वह यशस्वी कवि है। आचार्य पी.लक्ष्मीकान्तम् ने शिलालेखों के आधार पर ग्रन्थ का रचनाकाल १२४० ई. निश्चित किया है। वैसे अधिकांश लोग इसे १४वीं शती के अन्त की रचना मानते हैं। ग्रन्थ का मुख्य आधार वाल्मीकि-रामायण है, कहीं-कहीं आनन्द-रामायण की भी छाया है। वा.रा. से प्रेरणा लेते हुए भी कथा और पात्र की दृष्टि से मौलिक उद्‌भावना भी की गयी है।

नारायण की वन्दना करने के पश्चात् वाल्मीकि-रामायण के पहले दो-तीन सर्गों की कथा प्रस्तुत की गयी है–नारद-वाल्मीकि का संवाद, क्रौंच की कथा से श्लोक की सृष्टि, अयोध्या-वर्णन, रामादि का जन्म और उनकी बाललीलाओं का वर्णन। विश्वामित्र के साथ राम-लक्ष्मण की यात्रा, ताटका-वध, अहल्योद्धार एवं रामादि के विवाह का वर्णन हुआ है। दस हजार वीर धनुष को स्वयंवर-स्थल पर खींच कर लाते हैं। विश्वामित्र शेषनाग आदि को सतर्क करते हैं।

अयोध्याकाण्ड की कथा भी वाल्मीकि-रामायण के अनुसार है। कैकेयी द्वारा वर-याचना के कारण रामादि का वन-गमन, खरदूषण-वध आदि। लेखक ने एक नयी उद्‌भावना में मन्थरा और राम के वैमनस्य का कारण प्रस्तुत किया है। राम ने शैशव में मन्थरा की टांग में डंडा मारा था। इस रामायण में जयन्त-काक सीता के स्तनों पर चोंच मारता है। वाल्मीकि रामयण में इस धटना का उल्लेख सुन्दरकाण्ड में है जबकि तेलुगु-रामायण में इस धटना का उल्लेख अरण्य-काण्ड में।

अरण्य-काण्ड की कथा में शूर्पणखा को लेकर एक नये प्रसंग की उद्‌भावना की गयी है। शूर्पणखा का पुत्र जम्बुमाली वृक्ष में स्थित होकर तपस्या कर रहा था। लक्ष्मण ने भ्रम-वश वृक्ष काटकर उसकी हत्या कर दी। शूर्पणखा प्रतिशोध लेने के लिये आयी, किन्तु राम का सौन्दर्य देखकर मुग्ध हो गयी।

मारीच-वध और सीता-हरण तथा सीता के वियोग में राम की विरह-वेदना, शबरी-भेंट आदि का वर्णन हुआ है।

किष्किन्धा-काण्ड में राम-हनुमान् की भेंट के समय राम उनके ज्ञान, वाग्मिता और विद्वत्ता की प्रशंसा करते हैं। वे राम को आम्रफल भेंट करते हैं। यह तेलुगु-प्रथा है।

सुन्दर-काण्ड की समस्त घटनाओं में वाल्मीकि से साम्य है। युद्ध-काण्ड पर्याप्त विस्तृत है। इसमें कई नूतन प्रसंग हैं। सेतु-बन्धन के समय एक गिलहरी थोड़ी-थोड़ी बालू लाकर पुल पर डाल देती थी। दयालु राम ने उसकी पीठ पर हाथ फेरी, उनकी तीन

उँगलियों की छाप आज भी गिलहरी की पीठ पर है। बंगला और उड़िया रामायणों में भी यह प्रसंग है। गिलहरी की भक्ति एक कहावत बन गयी है। आनन्द-रामायण से प्रेरणा लेकर लेखक ने सुलोचना-प्रसंग स्वीकार किया है। कालनेमि का भी वृतान्त है।

युद्धकाण्ड के अधिकांश प्रसंग वाल्मीकि रामायण के अनुसार हैं। दाक्षिणात्य पाठ के अनुसार राम सीता को सेतु दिखा कर कहते हैं कि महादेव ने यहाँ मुझ पर अनुग्रह किया था। तेलुगु-रामायण के अनुसार पुष्पक यान में बैठे राम जब सीता को सेतु दिखा रहे थे, रावण की भयानक मूर्ति दिखायी पड़ी। ऐसा ब्रह्म-हत्या के दोष के कारण था। राम ने यहाँ उतर कर शिव की प्रतिष्ठा की। हनुमान् के गर्व-भंग का भी वर्णन है। राम के राजतिलक के समय लक्ष्मण को हँसी आ गयी। वे चौदह वर्ष तक निरन्तर जागते रहे थे, उनकी नींद उर्मिला पर छायी रही। तिलक के समय उन्हें नींद आ जाती है इसीलिए वे हँस पड़े। यह प्रसंग बंगला-रामायण, आनन्द-रामायण आदि में है। राम के राजतिलक के बाद ही रामायण समाप्त हो जाती है। कुछ लोगों का कहना है कि लेखक के पुत्रों ने उत्तर-काण्ड की कथा जोड़ी थी। अब यह काण्ड प्राप्त नहीं है।

तेलुगु रामायण के राम सर्वगुण-सम्पन्न हैं। वे रावण के तेजस्वी रूप को देखकर प्रशंसा करते हैं। रावण भी उनकी धनुर्विद्या से प्रभावित है। राम अवतारी पुरुष बताये गये हैं।

इस रामायण पर भी स्थानीय रंगत का प्रभाव है। वर-वधू के सिर पर जीरा और गुड़ रखा जाता है। वे एक-दूसरे के सिर पर हल्दी-मिश्रित चावल डालते हैं। विवाह के अवसर पर वर-वधू (राम-सीता) के मध्य पर्दा डाल दिया जाता है, इसके उठने पर ही वे एक-दूसरे को देखते हैं। बंगला-रामायण में शुभदृष्टि के रूप में इस प्रथा का चित्रण है।

द्विपद छन्दों में लिखित तथा संस्कृत के तत्सम और तेलुगु के तद्भव-देशज शब्दों में वर्णित यह काव्य पंडितों से लेकर सामान्य जनता तक सुप्रचारित है। वाल्मीकि रामायण के आधार पर रचित भारतीय भाषाओं के श्रेष्ठ रामकाव्यों में इस ग्रन्थ की गणना की जा सकती है।

**कन्नड-रामायण-तोरवे-रामायण**-कर्नाटक पर प्राचीन काल से ही जैनधर्म का प्रभाव रहा है। यहाँ संस्कृत और जैन प्राकृत में कई काव्य लिखे गये। विमलसूरि, रविषेण, गुणभद्र, पुष्पदन्त आदि ने रामकथा को जैन-धर्म के अनुकूल ढाल कर प्रस्तुत किया।

१२वीं शताब्दी में नागचन्द्र ने कन्नड भाषा में पंप-रामायण लिखी। जैन परम्परा की जटिलता के कारण इसका विशेष प्रचार न हुआ। जैन कथाओं में राम, लक्ष्मण और हनुमान् की कई पत्नियों का उल्लेख है।

वाल्मीकि की परम्परा में कन्नड का प्रतिनिधि काव्य 'तोरवे रामायण' है। इसके लेखक नरहरि ने १५-१६वीं शती में जिला बीजापुर के तोरवे गाँव में जन्म लिया था। गाँव

के नाम पर ही ग्रन्थ का नाम प्रचारित हुआ। आज भी इस गाँव में कवि के वंशज रहते हैं। नरहरि के सत्य नाम का पता नहीं है। कवि के ग्राम-देवता नरसिंह थे, अतः इनका नरसिंह नाम प्रचारित हुआ। उनकी रामायण का मुख्य आधार वाल्मीकि रामायण है।

इसलिए इनका नाम कुमार वाल्मीकि है। उन्होंने अपने ग्रन्थ में कई स्थानों पर वाल्मीकि का उल्लेख किया है।

देवताओं और सन्तों की रक्षा के लिए राम का अवतार दिखाया गया है। कथा को जनप्रिय बनाने के लिए कवि ने अध्यात्मरामायण, आनन्द-रामायण और पम्प-रामायण से भी प्रेरणा ली है। शिव पार्वती को कथा सुनाते हुए वाल्मीकि के ऋषि होने, क्रौंच-वध, नारद द्वारा वाल्मीकि को कथा सुनाने का वर्णन है। आगे वाल्मीकि-कुशलव के संवाद द्वारा कथा का आरम्भ होता है।

तोरवे-रामायण में उत्तरकाण्ड नहीं है। वाल्मीकि-रामायण के उत्तरकाण्ड की कथा को आरम्भ में ही समेट लिया गया है। बताया गया कि राम के अयोध्या लौटने पर लोकापवाद के कारण सीता निर्वासित हुई। वाल्मीकि कुश-लव को कथा सुनाते हैं। पुत्रेष्टि यज्ञ से सीता स्वयंवर तक की प्रसिद्ध कथा बतायी जाती है। परशुराम से भेंट बारात लौटते समय होती है।

अयोध्या-काण्ड की कथा को संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया गया है। जयन्त काक अपने उद्धार के लिए सीता का चरण-स्पर्श चाहता है। आगे के सभी काण्डों में भी परम्परागत कथा आयी है, बीच-बीच में कई आख्यान जोड़ दिये गये हैं। राम के पट्टाभिषेक के साथ कथा समाप्त हो जाती है।

देवताओं के कार्य के लिए विष्णु की माया ने मन्थरा का रूप धारण किया। लक्ष्मण ने वनवास के समय भोजन और नींद का संयम किया। जैन पउमचरिउ की कथा से प्रेरणा लेकर भी मौलिक उद्भावना करते हुए दिखाया गया कि लक्ष्मण से शम्बुकाशुर का वध अनजाने हो जाता है। अंगद रावण के दरबार में पूँछ की कुंडली बना कर बैठ जाता है। भक्ति-परक दृष्टिकोण के कारण दिखाया गया कि अतिकाय राक्षस तुलसी की माला पहन कर युद्ध-क्षेत्र में जाता है, वह लक्ष्मण के हाथ से मर कर मुक्ति प्राप्त करता है। बंगला-रामायण में भी दिखाया गया है कि अतिकाय राम के हाथों मरना चाहता है। सिर कट जाने पर वह राम-नाम बोलता है।

इस रामायण में भी स्थानीय रंगत के दर्शन होते हैं। वर-वधू के सिर पर गुड़-जीरा रखा जाता है। वे परस्पर रंग खेलते हैं। स्त्रियाँ मंगलसूत्र और जूड़े में सोमुंडी धारण करती हैं। हनुमान् की पूँछ में जो साड़ियाँ लपेटी गयी वे कर्नाटक प्रदेश की हैं—चीनी, चीनोवर, चित्र बसन्त रति, सोलंगु गुर्ज्जरी, भुज बल्लरी आदि। पंपा-सरोवर का वर्णन करते समय कर्नाटक की तुंगभद्रा नदी का नाम भी आया है।

यह रामायण साधारण जनता में विशेष लोकप्रिय हुई। कर्नाटक के लोकनाट्य यक्षगान में रामकथा-विषयक जो दृश्य दिखाये जाते हैं वे इसी ग्रन्थ से प्रभावित हैं। इसकी पंक्तियाँ जनता में सूक्तियों के रूप में प्रचलित हैं।

श्री र.श्री. मुगली ने इस ग्रन्थ के बारे में लिखा है–"कुल मिला कर तोरवे-रामायण वाल्मीकि-रामायण का संग्रह होने पर भी राम को विष्णु के अवतार के रूप में देखने की भक्तिभाव-सम्पन्न दृष्टि में भागवतीय दृष्टि-प्रभाव सुस्पष्ट है।[1]

**तमिल-रामायण-कम्ब रामायण**-तमिल-रामायण के लेखक कम्बन् का जन्म तमिलनाडु के तंजावर जिले के एक गाँव में ११३८ई. के आसपास हुआ होगा। ये बचपन में ही अनाथ हो गये थे, एक उदार निःसन्तान व्यक्ति ने इनका लालन-पालन किया। ये बचपन से ही मेधावी थे। चोल-नरेश ने इन्हें आररू दिया था, बाद में इन दोनों की आपस में नहीं पटी। कम्बन् ने अपने उपजीव्य काव्यों के बारे में लिखा है–

"देववाणी में रामकथा की रचना करने वाले तीन महानुभावों में से प्रथम वाग्मी (वाल्मीकि) की रचना के अनुसार ही मैंने तमिल पद्यों में यह काव्य रचा[2]"। स्पष्ट है कि उन्होंने वाल्मीकि-रामायण को मुख्य आधार बनाया है, शेष दो के बारे में विवाद है। विद्वानों का मत है कि वे अध्यात्म-रामायण, योगवासिष्ठ, रघुवंश और जानकी-हरण काव्यों में किन्हीं दो की ओर संकेत कर रहे हैं।

कम्बन् ने अपने साढ़े दस हजार पदों वाले विराट् ग्रन्थ में वाल्मीकि-रामायण का अनुसरण करते हुए छह काण्ड की कथा लिखी है। राम के राज्यभिषेक के साथ ही ग्रन्थ समाप्त हो जाता है। वाल्मीकि-रामायण का उत्तरकाण्ड प्रक्षिप्त माना जाता है।

वाल्मीकि रामायण के दाक्षिणात्य पाठ को कम्बन् ने अपने ग्रन्थ का मूल आधार बनाया है, यह बात इन प्रसंगों के वर्णन से स्पष्ट है–१. समुद्र-मन्थन के समय विष्णु का मोहिनी रूप-धारण २. अयोमुखी-प्रसंग, ३. लक्ष्मण और तारा का संवाद, ४. द्रुमकल्प का विनाश, ५. सुग्रीव और रावण का द्वन्द्व युद्ध, ६. वानरियों की अयोध्या-यात्रा।[3]

कई ऐसे प्रसंग भी हैं जो वा. रा. में नहीं हैं–ग्रन्थ के आरम्भ में देवतादि विष्णु से निवेदन करते हैं कि वे अवतार ग्रहण कर राक्षसों के अत्याचारों से उनकी रक्षा करें। ऐसा अध्यात्म-रामायण के अनुसार है। इन्द्र विडाल का रूप धारण करता है। इसी प्रथा के अनुसार वीथी-विहार के समय दिखाया गया कि राम को देखकर जनकपुर की स्त्रियाँ काम-विह्वल होती हैं। उड़िया-रामायण में जनकपुर की स्त्रियाँ विवाह के समय कामातुर

---

१. तोरवे : रामायण भुवन वाणी ट्रस्ट

२. देखिए नन्दिनी गुंडराव का लेख, रामकथाः विविध आयाम, पृ.२९६-९७

३. रामचरितमानसः तुलनात्मक अध्ययन (सं. नगेन्द्र, त्रिपाठी) में डॉ. रामेश्वरपालु अग्रवाल का लेख, पृ. ११४-१५)

होती हैं। दशरथ कान के समीप के केश देख चिन्तित होते हैं–यह रघवंश के अनुसार है। राम ने बाल्यकाल में मन्थरा का अपमान किया था, जिसका प्रतिशोध उसने लिया। यह प्रसंग अन्य रामायणों में भी है। शूपर्णखा सीता को उड़ा कर ले जाना चाहती है, इसलिए लक्ष्मण उनके नाक-कान और चूचुक काट देते हैं। रावण सीता की पर्णकुटी के नीचे की भूमि खोद कर उन्हें उठा ले जाता है। इस प्रकार वे अशोक-वाटिका में लक्ष्मण की बनायी पर्णकुटी में रहती हैं। अध्यात्मरामायण के वर्णन का ही यह विस्तार है। तारा को एक नये रूप में प्रस्तुत किया गया है। सुग्रीव के प्रमाद पर क्रुद्ध लक्ष्मण जब राजधानी पहुँचते हैं तो तारा को विधवा-वेश में देख वे सजल-नेत्र होते हैं और उन्हें अपनी विधवा माताओं की याद आ जाती है। वनवास के समय लक्ष्मण संयम धारण करते हैं, वे सोते नहीं। अध्यात्मरामायण में भी ऐसा ही है।

वाल्मीकि-रामायण के कथा-प्रसंगों को ही विस्तार देकर अत्यन्त चित्रात्मकता और अतिरंजना के साथ कम्बन् वर्णन करते हैं। अतिरंजना अविश्वसनीय नहीं साधार और रोचक होती है। वा.रा. में प्रकृति-चित्रण मनोरम है, कम्बन् वाल्मीकि से भी अधिक रस ले-ले कर वर्णन करते हैं–"कृषक-बालाओं की मन्द-मन्द गति का अनुसरण करने वाली राजहंसिनियाँ इस प्रकार भटक जाती हैं कि कमल की सेज पर पड़े हंस-शिशु भूख से चिल्ला उठते हैं, उन्हें देख वे अपने बच्चों की याद कर दूध बहाने लगती हैं, जिसे पीकर हंस-शिशु तृप्त हो जाते हैं। फिर हरे-हरे मेढ़क उन्हें लोरियाँ सुना कर सुला देते हैं।"[1]

कम्ब-रामायण में स्थानीय रंगत बहुत गहरी है। कवि ने कोसल के नाम पर जिस पानी-भरे भूखण्ड का वर्णन किया है, सच में वह तमिलनाडु है, जहाँ नमक से लदी बैलगाड़ियाँ जाती हुई दिखायी देती हैं। तमिलनाडु में प्रचलित मनोरंजनों -कुक्कुट-युद्ध भैंसा-युद्ध और भेड़ा-युद्ध का सजीव चित्रण है। नारी के आंगिक सौन्दर्य के लिए प्रदेश के रोचक प्राकृतिक उपमान प्रस्तुत किये गये हैं। कई प्रकार के वस्त्राभूषण, खाद्य-पदार्थों आदि का वर्णन है। राम की सेना में उपस्थित वानर तमिलनाडु की किसी आदिमजाति के लोग हैं।

कम्ब-रामायण रामकथा-साहित्य का एक ऐसा उत्कृष्ट ग्रन्थ है, जो सर्वथा मौलिक होते हुए भी वाल्मीकि रामायण के ढाँचे पर अवस्थित है। कवि ने अपनी रंगीन कल्पनाओं और गहरी रसानुभूति से अपने ग्रन्थ को विश्व की एक महान् कृति बना दिया है।

**मलयालम–अध्यात्मरामायण**–केरल की शस्य-श्यामल भूमि पर साम्प्रदायिक विद्वेष नहीं रहा। यहाँ कई देवताओं के मन्दिर साथ-साथ स्थित है। राम-मन्दिरों की संख्या भी यहाँ पर्याप्त है। केरल में पहले तमिल काव्य कम्ब रामायण प्रचारित था। बारहवीं-तेरहवीं शती का रामचरित काव्य मलयालम साहित्य का प्राचीनतम सुरक्षित ग्रन्थ है। इसके प्रारम्भ

---

१. डॉ. नगेन्द्र और डा.त्रिपाठी सम्पादित ग्रन्थ **रामचरितमानसः तुलनात्मक अध्ययन** में डॉ. शिवनाथ अय्यर का लेख, पृ.२१७

में वाल्मीकि का उल्लेख है। कई स्थलों पर वाल्मीकि-रामायण का अक्षरशः अनुवाद है। इसमें केवल युद्धकाण्ड की कथा है। चौदहवी शती में रामकथा-पाट्ट काव्य का सृजन हुआ जो तमिल-मिश्रित मलयालम का गायन-प्रधान काव्य है। इसी युग में राम मणिक्कर के कण्णश्श रामायणम में वाल्मीकि रामायण का सारांश प्रस्तुत किया गया है। इसी प्रकार राजा वीर केरल वर्मा का 'केरल वर्मा रामायण' ग्रन्थ भी वाल्मीकि-रामायण का स्वतंत्र रूपान्तर है।

केरल में मणि-प्रवाल-शैली अर्थात् मिश्रित मलयालम भाषा का प्रचार था, इस भाषा में रामचम्पू लिखा गया। सामान्य जनता में मणि-प्रवाल-शैली का प्रचलन था, किन्तु उच्च वर्ण के लोग संस्कृत साहित्य का अध्ययन करते थे। क्षत्रिय राजा ब्राह्मणों को प्रश्रय देते थे। रामायण-पाठ के लिए महलों में ब्राह्मणों की नियुक्ति की जाती थी। इस प्रकार उच्च वर्णों में वाल्मीकि-रामायण का प्रचार था।

मलयालम के प्रतिनिधि रामायण ग्रन्थ के लेखक तुचतु रामानुजन एुतच्छन १६वीं शती में हुए, शूद्र होते हुए भी इन्होंने संस्कृत-साहित्य का गम्भीर अध्ययन किया था। इनका ग्रन्थ अध्यात्म-रामायण संस्कृत के अध्यात्म-रामायण का रूपान्तर है, रचनाकाल १५७५ और १६५० ई. के मध्य माना जाता है। इसमें मणि-प्रवाल-शैली का मानक रूप प्रयुक्त हुआ है। कवि ने इसमें द्राविड़ छन्द का प्रयोग किया। इसमें किलिप्पाटअु अर्थात् शुक-गीत का प्रयोग है।

अध्यात्म-रामायण का रूपान्तर होने के कारण मलयालम-रामायण में भी वाल्मीकि-रामायण की ही सप्तकाण्डीय कथा का ढाँचा है। बालकाण्ड में राम को अवतार स्वीकार किया गया है। अहल्या-स्तुति में विस्तार है। परशुराम बारात के लौटते समय मार्ग में मिलते हैं।

अयोध्या-काण्ड में अवान्तर कथाएँ नहीं हैं। श्रवण-प्रसंग आया है। अरण्य, किष्किन्धा और सुन्दर संक्षिप्त है। सुन्दर-काण्ड में वीर-रस की प्रधानता है। युद्ध-काण्ड में हनुमान् से भरत की भेंट का वर्णन नहीं है। अग्नि-परीक्षा द्वारा माया सीता के स्थान पर वास्तविक सीता प्राप्त हो जाती है। इसी काण्ड में राम का राज्याभिषेक, राम-राज्य और रामायण-श्रवण आदि का वर्णन है। इसी काण्ड में ग्रन्थ समाप्त हो जाता है। सीता-निर्वासन नहीं दिखाया गया। उत्तरकाण्ड है, किन्तु प्रक्षिप्त है।

निर्झर के जल की तरह या द्रुतलय के मृदंगनाद के समान तालबद्ध मणि-प्रवाल शब्दावली इस ग्रन्थ में प्रयुक्त हुई है। सुदूर दक्षिण-स्थित भारत-माता के चरणों की पायल जैसा सुदूर दक्षिण-स्थित यह प्रदेश वाल्मीकि-रामायण के उच्च जीवन मूल्यों को इस रामायण के माध्यम से मलयालम- भाषी जनता को प्रदान कर सकता है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि रामकथा के अनेक रंग-बिरंगे फूलों का मूल उत्स वाल्मीकि-रामायण की कथा का उपवन है। यह कथा निरन्तर प्रवाहित कथा-गंगा है जो

अनेक नदी-नदों के माध्यम से प्रदेश-प्रदेश के वैशिष्ट्य को समाविष्ट करती हुई गंगासागर बन जाती है। गंगा-सागर के निरन्तर प्रवाह का उत्स तो गंगोत्री ही है। वाल्मीकि-रामायण रामकथा के समस्त विकसित रूपों की गंगोत्री है।

मानव-मन के लिए रामकथा ऐसी मर्मस्पर्शी है कि वाल्मीकि का निम्न कथन शाश्वत सत्य ही सिद्ध होगा–

> **यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।**
> **तावद् रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति।। (वा.रा. १.२.३६-३६)**

# आधुनिक भारतीय भाषाओं में रामकथा-साहित्य

वैदिक साहित्य, आर्ष महाकाव्य रामायण तथा पुराण-साहित्य भारतीय संस्कृति, धर्म, विचार-पद्धति, रीति-नीति तथा साहित्य के महनीय प्रासाद के नींव के पत्थर हैं। इनमें भी दोनों आर्ष महाकाव्यों का विशिष्ट महत्त्व है, जिन्होंने भारतीय जीवन-पद्धति तथा साहित्यिक अभिव्यंजना को निरन्तर प्रभावित करने का कार्य किया है। फलतः भारतीय जीवन-पद्धति के विविध आयामों को वाणी देने वाला भारतीय साहित्य सदा से इन दोनों काव्यों से विषयवस्तु तथा अभिव्यंजना-शैली को समृद्ध बनाने में प्रेरणा लेता रहा है। इन दोनों काव्यों में भी रामायण के आदर्श जीवन-दर्शन, उदात्त चरित्र तथा अलंकृत काव्य-शैली ने संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश तथा आधुनिक भाषाओं के साहित्य को समृद्ध बनाने में प्रभूत योग दिया है। दक्षिणी तथा उत्तरी भारत में भक्ति आन्दोलन तथा उत्तरी भारत में विशेषतः भारतीय तथा इस्लामी दो संस्कृतियों की परस्पर टकराहट से जो मध्ययुगीन भारतीय पुनर्जागरण हुआ, उसके फलस्वरूप आधुनिक भारतीय भाषाओं के साहित्य के उदयकाल में ही जो भारतीय अस्मिता और तत्तत् जानपदीय चेतना मुखरित हुई, वह इन आर्ष महाकाव्यों की वाणी द्वारा ही फूटी, इसके प्रमाण में तत्तत् भाषा के साहित्यिक इतिहास को उपस्थित किया जा सकता है। इनमें भी रामायण का प्रभाव प्रायः सभी आधुनिक भारतीय भाषाओं पर इतना मिलता है कि इनमें रचित रामायणों और रामकाव्यों की संख्या सहस्राधिक है। आधुनिक युग में भी राष्ट्रीय नव जागरण के साथ जो अभिनव चेतना आधुनिक भारतीय साहित्य में व्यक्त हुई उसने भी राम-कथा को नयी दृष्टि से जाँचने-परखने और उससे प्रेरणा लेने का स्वर मुखरित किया। यहाँ तक की नारी और शूद्रों के सामन्ती समाज में शोषण को व्यक्त करने के लिये अहल्योद्धार सीता-वनवास, शम्बूक-वध जैसे प्रसंग रामकथा से चुनकर नये भारतीय कवियों और नाटककारों ने रचनायें प्रस्तुत की। राम-कथा नये जीवन-मूल्यों के साथ शाश्वत जीवनमूल्यों की व्यंजना के लिये भी आ धुनिक भारतीय भाषाओं के साम्प्रतिक रचनाकारों ने प्रेरणा-स्रोत बनाया और इसके आधार पर उपन्यास और कहानियों की भी नयी अर्थवत्ता देते हुए रचनायें हुई हैं। यहाँ संक्षेप में प्रमुख आधुनिक भारतीय भाषाओं में उपलब्ध रामकथा संबंधी साहित्य का परिचय देना आवश्यक होगा।

**असमिया**—असम प्रदेश में राम-कथा की परम्परा का प्रवेश कब हुआ यह निश्चित रूप में कहना कठिन है। असम प्रदेश में राम और हनुमान् से संबद्ध मंदिरों की कोई परम्परा नहीं मिलती। वहाँ के अभिलेखों में, जो सातवीं शती से उपलब्ध हैं, राम का उल्लेख नगण्य है, जबकि कृष्ण और कृष्णकथा का बहुधा उल्लेख मिलता है। असमिया भाषा में रचित प्रसिद्ध 'रामायण' के रचनाकार माधव कन्दली (१४वीं शती ई.) थे, जिन्होंने

केवल युद्धकाण्ड तक की रामायण की रचना की थी, बाद में महाप्रभु शंकरदेव ने उसमें उत्तरकाण्ड जोड़ दिया।[1] इस रचना का विवेचन पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया जा चुका है।

माधव कन्दली के पश्चात् दुर्गावर कायस्थ ने माधव कन्दली की रामायण को ही आधार बनाकर चौदहवीं शती के अन्त में 'गीतिरामायण' की रचना गेय पदों में निबद्ध की, जिसे उत्सवों और सामाजिक सम्मेलनों में आज भी समूह-गान के रूप में गाये जाने की परम्परा है। इस गान में ओझा प्रत्येक छन्द को गाता है और उसमें सहयोगी (पालि) इसको दुहराते हुए गाते हैं। इस गेय रामायण में कई नये प्रसंग जोड़े गये हैं, जैसे सीता द्वारा फल्गु नदी में दशरथ के प्रति पिण्डदान, दण्डक वन में कृत्रिम अयोध्या का निर्माण, राम और सीता द्वारा-चौसर का खेलना, सीता को मन्दोदरी की पुत्री बताना, लक्ष्मण द्वारा स्वर्णमृग के प्रसंग में राम की सहायता के लिये जाने के पूर्व पर्णकुटी के सामने तीन रेखायें खींचना आदि।[2]

इसके बाद शंकरदेव ने माधव कन्दली की रामायण में न केवल उत्तरकाण्ड जोड़ा, अपितु उसे भक्ति से जोड़कर वाल्मीकि और माधव कन्दली के मानव राम को विष्णु के अवतार के रूप में असमिया परम्परा में प्रतिष्ठित किया। शंकरदेव स्वयं भक्त आचार्य थे अतः उनका यह प्रयास अपने भक्ति सम्प्रदाय के प्रचार से जुड़ा था। शंकरदेव ने रामायण के उत्तरकाण्ड में सीता-वनवास के प्रसंग में सीता के क्रोध की व्यंजना की है।[3]

---

१. बी. के. बरुआ, **असमीज लिटरेचर** (पी.ई.एन. प्रकाशन)

२. श्री विश्वनारायण शास्त्री का लेख : **रामायण इन असमीज लिटरेचर** (रामायण ट्रेडीशन इन इंडिया पृ. ५९३-५९२) साथ ही दे. **लिटरेचर इन माडर्न इंडिया लेंग्वेजेज** पृ. ४०-५६।
माधव कन्दली ने वाल्मीकि के आधार पर अपनी रचना होने का उल्लेख किया है– वाल्मीकि रचित शास्त्र गद्य-पद्य छन्दे। ताहांक विचार आनि करिय प्रबन्धे।। अपोनार बुद्धि अर्थ जिमत बुझिलोन। संक्षेप करिया ताक पद विचारिलोन।

३. माधव कन्दली विरचिला रामायण।
ताक शुनि आमार कौतुक करे मन।।
रामार रामाय सन्त गुण यथावत्।
भजनीय गुण यत न भैल बेकत्।।
एतेके यतन करो भकतिल पदे।। (अनन्त कन्दली।)
जाज्वल्य समान कोपे चित्त नोहे शांति।
घने-घने कटाक्षे राम का लागि चान्त।
भये लाज जानकीक चाहिबे नोवारि।
थाकिला संकोच भाव राघव मुरारि।।
स्वामी हेन निदारुण कैत आठा शुनि। चाहवो इहान मुख भइ किवा गुणि बोलाइबो तोमार आरो घरर घरणी। तेवे मोत परे नाई नारी निलाजिनी।।

आचार्य शंकरदेव के एक शिष्य, वैष्णव कवि अनन्त कन्दली ने सोलहवीं शती के अन्त में बालकाण्ड तथा उत्तरकाण्ड को छोड़कर शेष पाँच काण्डों की रामकथा को एक अन्य रामायण में निबद्ध किया है। उनके अनुसार माधव कन्दली की रामायण में राम के सद्गुणों का यथावत् वर्णन होते हुए भी उसमें भक्ति के अनुसार राम के भजनीय गुण नहीं हैं, अतः वे भक्ति-मार्ग की दृष्टि से राम-कथा कहते हैं।

सोलहवीं शती में कलापचन्द्र द्विज ने 'रामायण-चन्द्रिका' में संक्षेप में रामकथा निबद्ध की, जो साहित्यिक दृष्टि से सामान्य कोटि की रचना है। सत्रहवीं शती में अनन्त कायस्थ ने कीर्तन-शैली में 'रामकीर्तन' की रचना की है। अठारहवीं शती में रघुनाथ महन्त ने सरल असमिया गद्य में 'कथा रामायण' की रचना की है। इसके अतिरिक्त इधर गुवाहाटी विश्वविद्यालय ने भी रामायण का गद्यानुवाद असमिया में प्रकाशित किया है।

उपर्युक्त रामायणों के अतिरिक्त रामकथा से जुड़ी अनेक असमीया रचनायें उपलब्ध हैं। महाप्रभु शंकरदेव ने 'अंकिया नाट्य' शैली में 'सीतास्वयंवर' की रचना की थी। इस नाटक को प्रायः प्रार्थना-कक्षों में खेले जाने की परम्परा है। इस 'अंकिया नाट्य' में राम को विष्णु के अवतार के रूप में चित्रित किया गया है। अनन्त कन्दली ने उपर्युक्त रामायण के अतिरिक्त एक लघुखण्ड-काव्य 'महीरावणवध' की रचना की, जिसमें हनुमान् द्वारा पाताल में जाकर रावण के पुत्र महीरावण का वध करने और वहाँ से राम-लक्ष्मण को छुड़ाकर लाने का प्रसंग है, जो वाल्मीकि में नहीं मिलता।

इनके अतिरिक्त हरिवर विप्र ने 'लवकुश-युद्ध' काव्य की रचना की है, जिसे जैमिनीय महाभारत में प्रसंगतः उल्लिखित राम और लव-कुश के युद्ध का वर्णन है। गोस्वामी तुलसीदास के अवधी महाकाव्य 'रामचरितमानस' का सूर्यकान्त (१६वीं शती) ने असमीया भाषा में प्रस्तुत किया। आधुनिक कवियों मे भोलानाथ ने बंगला कवि माइकेल मधुसूदनदत्त से प्रभावित होकर अतुकान्त छंद में 'सीताहरण' काव्य (१८८८ ई.) की रचना की।

असमीया परंपरागत नाट्य मंडलियाँ रामायण-कथा के कई प्रसंगों पर नाटक खेलती रही हैं और इधर आधुनिक युग में भी रामकथा से संबद्ध कई नाटक लिखे और खेले गये हैं। आधुनिक युग की चेतना से प्रभावित होकर नये कवियों ने राम की दुर्बलताओं का भी चित्रण किया है, जैसे जनापवाद की खबर सुनते ही निरपराध गर्भवती पत्नी का परित्याग।

**बंगला**' - बंगला की प्राचीनतम एवं प्रसिद्धतम 'रामायण' कृत्तिवास की रचना है, जिसका समय पन्द्रहवीं शती ई. है। इस रचना में कृत्तिवास ने वाल्मीकि की कथा का अनुसरण ज्यों का त्यों न कर अनेक मौलिक उद्भावनायें की हैं, यथा, विभीषण के पुत्र तरणीसेन का युद्ध, महिरावण-अहिरावण का हनुमान् द्वारा वध, रावण पर विजय प्राप्त

१. आधारः डा. दिनेशचन्द्र सेनः **हिस्ट्री आफ बैंगाली लैंग्वेज एंड लिटरेचर**
२. डा. सुकुमार सेनः **हिस्ट्री आफ बैंगाली लिटरेचर**

करने के लिये राम द्वारा भगवती दुर्गा की पूजा, सीतावनवास आदि। यह रचना कृत्तिवास ने बंगाल के राजा (गौडेश्वर) कंसनारायण (उपनाम गणेश) अथवा उसके पुत्र यदु, जो बाद में इस्लाम धर्म स्वीकार कर जलालुद्दीन के नाम से प्रसिद्ध हुआ, की प्रेरणा से की थी। इसका विवेचन पूर्ववर्ती लेख में किया जा चुका है।[1] कृत्तिवास ने वाल्मीकि का आदर के साथ स्मरण करते हुए लिखा है कि माता-पिता के आशीर्वाद और गुरु की आज्ञा मानकर पंडितों के मध्य गुणी कृत्तिवास ने सप्तकाण्डात्मक रामायण की रचना राजाज्ञा की प्रेरणा से की है।

**मुनि मध्ये वाल्मीकि महामुनि।**
**पंडितेर मध्ये कृत्तिवास गुणी।।**
**बाप-मायेर आशीर्वाद गुरु आज्ञा मान।**
**राजालार रचे गीत सप्त काण्ड गान।।**

बंगला में रामायण के और भी अनेक रूपान्तर हुए हैं। इन रूपान्तरों ने भी वाल्मीकि का अनुसरण न कर अपने-अपने ढ़ग से मौलिक प्रसंगोद्भावना की है। सोलहवीं शती में षष्ठिवर सेन तथा उनके पुत्र गंगादास ने रामायण तथा महाभारत दोनों का बंगला रूपान्तर किया। पिता की अपेक्षा पुत्र गंगादास की रचना-रामायण का उत्तरार्ध-अधिक काव्यात्मक है। सीता वनवास के प्रसंग में वह माता पृथ्वी से अपने वक्ष में समेट लेने की प्रार्थना करती है।

अन्य बंगला रामायणों में द्विज दुर्गाराम, जगतराम, राम प्रसाद, (१७वीं शती), शिवचरण, अच्युताचार्य (१८वीं शती) पूक्की राम कविभूषण, लक्ष्मण वन्द्योपाध्याय, कवीन्द्राचार्य, बलराम वन्द्योपाध्याय, रघुनन्दन गोस्वामी तथा रामगोविन्ददास के रूपान्तर उपलब्ध हैं। वंगला रामायण के रूपान्तरकारों में एक महिला भी है, चन्द्रावती। यह बंगला में रामकथा के बहुप्रचलन का प्रमाण है। इन सबमें कृत्तिवास के बाद साहित्यक दृष्टि से रघुनन्दन गोस्वामी के लिये दिनेशचन्द्र सेन का कथन है-"रचनाकार सुविज्ञ पंडित थे तथा उनकी कृति निर्दुष्ट तुक-विधान तथा भाषा पर अपूर्व अधिकार को प्रकट करती है"[2] इस कृति में कवि ने वाल्मीकि को ही आधार नहीं बनाया है अपितु पुराणों में उपलब्ध राम-कथा तथा गोस्वामी तुलसीदास के हिन्दी 'रामचरित-मानस' का भी उपयोग किया है। इस कृति से राम के युद्ध में उतरने का उद्धरण दिया जा रहा है:-

**एथा रघुवर करिते समर, मगन हइया।**
**अति सुकोमल तरुण बाकल, परिला कटिते आँढिया।।**

---

१. दे. वाल्मीकि रामायण का आधुनिक रामायण पर प्रभाव- डा. रामनाथ त्रिपाठी
२. सेनः वही पृ. १८२

शिरे आविकल, जरार पढ़ेल बांधिला बेढ़िया बेढ़िया।
परिला विकच कठिन कवच शरीरे सुदृढ़ करिया।।

राम-कथा के कई प्रसंगों को लेकर भी मध्युगीन बंगला काव्य रचनायें की गई हैं। इनमें प्रमुख ये हैं:-

०१. रामजीवनरुद्रकृत कौसल्या चौशिका
०२. गुणचन्द्रक पुत्र अज्ञातनामा कवि का सीतार वनवास
०३. लोकनाथ सेन का लबकुशेर युद्ध
०४. भवानीचन्द्रकृत रामेर स्वर्गारोहण
०५. भवानीदासकृत-लक्ष्मणदिग्विजय
०६. पाकुड़ के राजा पृथ्वीचन्द्र की भुशुण्डिरामायण
०७. फ़कीरराम का-लंकाकाण्ड
०८. विक्रमशुकणदास का अरण्यकाण्ड
०९. काशीनाथ का कालनेमिर रामवर।

आधुनिक युग में माइकेल मधुसूदनदत्त की कृति 'मेघनादवध' काव्य (प्रकाशन १८६१ ई.) रामकथा को नवीन चेतना से अनुप्राणित करती देखी जाती है। माइकेलदत्त संस्कृत तथा बंगला के अतिरिक्त अंग्रेजी तथा फ्रेंच काव्यों के भी मर्मज्ञ पाठक रहे हैं। वे इस कृति में अतुकांत छंद का प्रयोग करते हैं। उन्होंने अपने काव्य में रावण के विषय में प्रचलित परम्परागत मान्यता को, कि वह दुष्ट नृशंस अत्याचारी राक्षस था, स्वीकार नहीं किया है। यहाँ रावण सद्गुण-सम्पन्न महापुरुष के रूप में चित्रित किया गया है। इसके अतिरिक्त और भी काव्य राम-कथा-प्रसंगों को लेकर लिखे गये हैं।

बंगाल में नाटक तथा रंगमंच से जुड़ी समृद्ध परम्परा रही है। कृष्णचरित तथा मनसा और देवी दुर्गा से जुड़े प्रसंगों के अतिरिक्त रामकथा पर भी 'जात्रा' मंडलियाँ नाटक खेलती हैं। आधुनिक युग में गिरीशचन्द्र घोष ने रावणवध (१८८१), सीतार वनवास (१८८१), सीताविवाह (१८८२) जैसे नाटक लिखकर रंगमंच पर प्रस्तुत कराये। अन्य बंगला रामकथा नाटकों में ईश्वरचन्द्र विद्यासागर द्वारा भवभूति के 'उत्तररामचरित' का अनुवाद 'सीतावनवास' तथा प्रसिद्ध नाटककार द्विजेंद्र लाल राय की कृति 'सीता' है। इधर प्रसिद्ध बंगला कथाकार परशुराम (राजशेखर बसु) ने वाल्मीकिरामायण के संक्षिप्त गद्यानुवाद की रचना की, जो जनता में विशेष प्रचलित है।

## उड़िया[1]

उड़िया में एक दर्जन से अधिक रामायण के रूपान्तर उपलब्ध हैं। इनमें प्राचीनतम

१. संदर्भ ग्रन्थः जानकीवल्लभ मोहन्तिः **ओड़िया लिटरेचर**

रामायण के रचयिता सरलादास (१४वीं शती) हैं, जो एक साधारण किसान परिवार में जन्मे थे। ये विशेष पठित नहीं थे और न संस्कृत भाषा से ही सुपरिचित थे। ये गजपति कपिलेन्द्रदेव की सेना में सैनिक थे और इन्होंने कई युद्धों में भी भाग लिया था। इन्होंने सप्तकाण्ड रामायण की रचना की थी, जो अनुपलब्ध है। इसके अतिरिक्त 'अद्भुतरामायण' से प्रभावित होकर अन्य रामायण 'विलंका-रामायण' का भी निवंधन किया। इन्होंने 'विलंकारामायण' में सहस्रशिर रावण (विलंका के राजा) के वध की कथा कही है, जिसे दशशिर वाले रावण के वध के बाद मारने की चुनौती सीता द्वारा राम को दी गई है। राम उसे मारने में असमर्थ होते हैं। तब सीता मोहिनी रूप धारण कर उसे मूर्च्छित कर देती है और सीता की सहायता से उसे राम मार पाते हैं। उड़िया में प्रथम 'महाभारत' के रचयिता भी यही सरलादास हैं। इन्होंने राम-कथा में कई नये पात्रों और प्रसंगों की उद्भावना की है। साथ ही उड़ीसा में प्रचलित लोकाचार आदि का भी कथा में समावेश किया है।

उड़िया में विशेष ख्याति बलरामदास (१६ वीं शती) की कृति 'जगमोहन रामायण' या 'दण्डित-रामायण' की है, जिसका विशेष विवेचन पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया जा चुका है। इस रामायण में अशोकवाटिका में विरहिणी सीता का हनुमान् के शब्दों में यह चित्र देखियेः-

> **स्फटिकर जपामलि गोटि घेनि थाइ।**
> **सर्वदा तहिँरे तारे नामकु जपइ।**
> **कपालरे बेनिहस्त मेदिनी कि दृष्टि।**
> **दुःखेण मुख शुखाइआछिबिम्ब आष्ठी।।**
> **(जगमोहन रामायण-१७)**

दक्षिणी उड़ीसा (गंजाम, कोरापुट तथा फूलबनी) में इसे 'दक्षिणी रामायण' भी कहा जाता है। अन्य रामायणकार जगन्नाथदास हैं, जिन्होंने उड़िया में 'भागवत' के अतिरिक्त 'रामायण' की भी रचना की थी। आज जगन्नाथदास की रामायण का जो रूप उपलब्ध है, वह उनके समय (१५वीं शती) की भाषा और अभिव्यंजना-शैली का परिचय नहीं देता है। ऐसा जान पड़ता है कि जगन्नाथदास की रामायण परवर्ती लिपिकारों के हाथों विकृत कर दी गई है[1]

'अद्भुत रामायण' के आधार पर वारानिपिदास ने भी एक अन्य 'विनंकारामायण' की रचना की थी। इसमें निष्कण्टक राज्यसिंहासन प्राप्त करने की दृष्टि से रावणवध के पश्चात् विभीषण राम से दशशीर्ष रावण के मित्र सहस्रशीर्ष रावण का भी वध करने की

१. दे. नीलमणि मिश्रः रामायण इन उड़िया लिटरेचर (द रामायण ट्रेडीशन इन एशिया) पृ.६२६

प्रार्थना करता है। इस पर 'जगमोहन रामायण' की भाषा तथा तकनीक का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। उड़िया में 'अध्यात्मरामायण' के प्रथम रूपान्तरकार हलधरदास (१७वीं शती) हैं। 'अध्यात्मरामायण' का अन्य अनुवाद उड़िया में सूर्यमणि चाउ पटनायक का भी उपलब्ध है। इनके अतिरिक्त महेश्वरदास की टीकारामायण (रामायण का संक्षिप्त रूप) तथा कृष्णचन्द्र राजेन्द्र द्वारा 'आर्य रामायण' के नाम से किया गया 'वाल्मीकि रामायण' का प्रामाणिक उड़िया अनुवाद का संकेत कर देना आवश्यक होगा।

अन्य उड़िया रामायण लेखकों में केशव त्रिपाठी की 'पूरिण रामायण' विशेष प्रसिद्ध है। इनमें न तो वाल्मीकि का ही रूपान्तर है, न 'जगमोहन रामायण' का ही अनुसरण किया गया है। यह रामायण सप्त काण्डों की बजाय दस काण्डों में विभक्त है। इसमें राम और सीता को सरयू के किनारे रासलीला करते चित्रित किया गया है और इस रासलीला का विस्तृत वर्णन है। यह 'भुशुण्डिरामायण' तथा राम-भक्ति में मधुरोपासना का प्रभाव है।

उड़िया में अन्य रामायणें हैं:-कपिलेश्वर विद्याभूषण, फकीर मोहन सेनापति तथा रूपाकर गर्ग के 'वाल्मीकि' रामायण के रूपान्तर, विश्वनाथ खूंटिया तथा गोपीनाथकर की 'विचित्र' रामायण, मधुसूदन राव का 'बालरामायण', तथा रामचन्द्रदास का 'सरल रामायण'। उड़िया में गोस्वामी तुलसीदास के 'रामचरितमानस' का अनुवाद भी उपलब्ध है, जो अब तक प्रकाश में नहीं आया है। इसके अनुवादक एक वैष्णव मधुसूदनदास (१६ वीं शती) हैं। यह अनुवाद अपूर्ण है तथा अयोध्या, अरण्य,लंका तथा उत्तर काण्डों का ही मिलता है। मानस के उड़िया में और लोगों ने भी अनुवाद किये हैं, जिनमें त्रिनाथ मिश्र, जगबन्धु महापात्र, राजकिशोर कानूनगो, विक्रमदेव वर्मा प्रसिद्ध हैं।

उड़िया राम-काव्यों में प्रथम स्वतन्त्र कृति उपेन्द्रभंज (१७वीं शती) का 'वैदेहीश-विलास' काव्य है। अन्य दो प्रसिद्ध कृतियाँ अर्जुनदासकृत 'रामविभा' कान्हूदासकृत 'रम्भार्चनचन्द्रिका' हैं। आधुनिक युग में रामकथा को आधार बनाकर जो काव्य लिखे गये हैं, उनमें प्रमुख हैं:-गंगाधर मेहरकृत 'तपस्विनी', कामपाल मिश्र कृत 'सीता-विवाह', नन्दकिशोर बलकृत 'सीता वनवास', रामशंकर रायकृत 'रामवनवास', हरिहररथकृत 'रावणवध', रामाभिषेक, 'राम निर्वासन' तथा 'राम-जन्म'।

उड़िया में रामकथा से संबद्ध गेय काव्य तथा 'जात्रा' नाटकों की भी प्रभूत रचना हुई है। गेय काव्यों में बलरामदासकृत 'कान्ताकोइलि' (सीता द्वारा राम को कोकिलदूत के हाथों वियोग-संदेश), 'श्रीरामकोइलि' (कौसल्या द्वारा रामवनगमन के पश्चात् विलाप) उल्लेख-योग्य हैं। रामकथा के जात्रा-नाटकों के रचयिताओं में वैष्णवपाणि, बालकृष्ण मोहन्ति, क्षेत्र मोहन पाणिग्रही, कालीचरण पटनायक तथा नाट्याचार्य रघुनाथ पंडा विशेष प्रसिद्ध हैं।

## हिन्दी

मध्य युग में भक्ति आंदोलन के उदय के साथ हिन्दी क्षेत्र में रामसंबंधी साहित्य मिलना शुरू होता है। स्वामी राघवानन्द के शिष्य स्वामी रामानन्द ने काशी में राम की

सगुण तथा निर्गुण दोनों प्रकार की भक्तियों को प्रेरित किया, यद्यपि वे स्वयं सगुण रामभक्त थे। उन्होंने राम से संबद्ध कई भजन और पदों की रचना की है, जो हिन्दी में उपलब्ध राम-साहित्य का आद्य निदर्शन है। रामानंद का समय १५वीं शती ई. है। कृष्णभक्त कवि सूरदास ने रामकथा के प्रसंगों को लेकर कुछ पदों की रचना की है, जो 'सूरसागर' के नवम स्कन्ध में संकलित हैं। इनके पश्चात् गोस्वामी तुलसीदास (१६वीं शती ई.) ने राम के चरित्र को लेकर 'रामचरितमानस', गीतावली, कवितावली, बरवैरामायण जैसे राम-कथात्मक काव्यों के अतिरिक्त लोकगीत शैली में 'जानकीमंगल' और 'रामललानहछू' की भी रचना की है। उन्होंने 'मानस' में वाल्मीकि-रामायण को आधार बनाते हुए भी राम के चरित्र को अध्यात्मरामायण के आधार पर परात्पर ब्रह्म की लीला माना है। साथ ही वे कथा-प्रसंगों में बालरामायण, प्रसन्नराघव, हनुमन्नाटक आदि संस्कृत नाटकों की प्रेरणा लेकर आवश्यक परिवर्तन करते हैं। 'मानस' में वे सीता-परित्याग तथा लवकुश-युद्ध का प्रसंग नहीं लेते। 'मानस' की विशेषता पर पूर्ववर्ती परिच्छेद में डा. रमानाथ त्रिपाठी पर्याप्त प्रकाश डाल चुके हैं। गोस्वामी जी ने रामभक्ति से संबद्ध पद भी लिखे हैं, जो 'विनयपत्रिका' में संकलित हैं, जहाँ राजा राम के दरबार में वे कलियुग के विरुद्ध अर्जी पेश करते अपनी वेदना व्यक्त करते हैं। इनके अतिरिक्त उन्होंने 'गीतावली' तथा 'कवितावली' में भी रामकथा कही है तथा 'जानकीमंगल' में रामविवाह का प्रसंग। रामचरित्र से संबद्ध दूसरी प्रसिद्ध हिन्दी रचना केशवदास (१६वीं शती) की 'रामचन्द्रचन्द्रिका' (या रामचन्द्रिका) है। यह संस्कृत के अलंकृत महाकाव्यों की शैली की रचना है, जिसमें कवि का विशेष ध्यान अलंकार-वैचित्र्य, संवाद-योजना तथा विविध छंदों के प्रयोग की ओर रहा है। इस पर हनुमन्नाटक तथा प्रसन्नराघव नाटक का भी पर्याप्त प्रभाव देखा जा सकता है। रीति-कवि तथा लक्षणग्रन्थकार चिन्तामणि त्रिपाठी (१७वीं शती) ने भी कवित्त तथा अन्य छंदों में 'रामायण' की रचना की थी, जो प्रकाशित नहीं है। अन्य रीतिकवि सेनापति (१७वीं शती) ने भी रामकथा से संबद्ध फुटकर कवित्त लिखे हैं, जो 'कवित्तरत्नाकर' में संगृहीत हैं।

रामायण के हिंदी रूपान्तरकारों में मानदास, कपूरचंद, झामदास, शंभुनाथ बंदीजन, सीताराम, समरदास आदि हैं। वाल्मीकि रामायण के रूपान्तरों में ईश्वरीप्रसाद त्रिपाठी (१६७३) तथा गणेश (१८०० ई.) के अनुवाद भी मिलते हैं,[1] किन्तु रामकथा के विशेष प्रसिद्ध कवियों में भगवंत राय खींची तथा महाराजा विश्वनाथ सिंह का नाम लिया जा सकता है। भगवंत राय खींची की 'रामायण' पूरी तरह उपलब्ध नहीं है। इनके हनुमान् की वीरता से संबद्ध कवित्त मिलते हैं, जो संभवतः उनकी रामायण के अंश हैं[2]। महाराज विश्वनाथ सिंह (१६वीं शती) ने 'रामायण' के अतिरिक्त 'आनन्दरामायण' तथा 'आनन्द

१. संदर्भ ग्रन्थः आचार्य रामचन्द्र शुक्ल, हिन्दी साहित्य का इतिहास।
२. आचार्य रामचन्द्र शुक्ल, हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ. ३६२

रघुनन्दन नाटक' की भी रचना की है'। इनके अतिरिक्त भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के पिता गिरधरदास (बापू गोपालचन्द्र) (१९ वीं शती)ने 'वाल्मीकि रामायण' (सातों काण्ड) के हिन्दी रूपान्तर के अलावा 'अद्‌भुतरामायण' की रचना की है। झाँसी निवासी नवलसिंह कायस्थ (१९वीं शती) ने 'अध्यात्मरामायण' तथा 'रूपकरामायण' के साथ ही आल्हा छंद में 'आल्हारामायण' की भी रचना की है और 'सीतास्वयंवर' पर भी स्वतन्त्र काव्य लिखा है। महाराजा रघुराजसिंह, रीवां-नरेश (१९वीं शती) ने 'रामस्वयंवर' प्रबन्धकाव्य की रचना की है।

राम-कथा से संबद्ध स्वतन्त्र रचनायें हैं :-'मधुसूदनदासकृत रामाश्वमेध' (१७८२ ई. ल.) मणियार रिंह (१७८५ ई.) का सुन्दरकाण्ड तथा हनुमान् छब्बीसी, लालकदासकृत 'सत्योपाख्यान' (१८०० ई.) जिसमें राम के जन्म से विवाह तक की कथा है। राम से संबद्ध मध्युगीन नाटकों में प्राणचन्द चौहान (१६१ ई.) का 'रामायण महानाटक', हृदयराम (१६२३ ई.) का 'भाषा हनुमन्नाटक' तथा मानदास का 'हनुमन्नाटक' (१७वीं शती उत्तरार्ध) प्रसिद्ध हैं।

१८वीं-१९वीं शती में राम-भक्ति की शृंगारी म धुरोपासना के फलस्वरूप इस सम्प्रदाय के महन्तों और कवियों ने विपुल राम-साहित्य की सृष्टि की है,[२] जिसका प्रेरणा-स्रोत 'भुशुण्डिरामायण' है। इन कवियों ने पुरुषोत्तम राम के चरित्र में कृष्ण की माधुर्यलीला जैसी लीलाओं का वर्णन किया है। इनमें बनादास, रामचरणदास, जीवाराम, युगलानन्यशरण आदि का उल्लेख किया जा सकता है, जिन्होंने राम के नित्य साकेतधाम तथा जनकलली की विलास-क्रीड़ा के वर्णन में कृष्णकवियों के रासादि वर्णन से प्रेरणा ली है। इस साहित्य के विषय में आचार्य शुक्ल का मत है :-"लोकपावन आदर्श का ऐसा बीभत्स विपर्यय देखकर चित्त क्षुब्ध हो जाता है[३]"। आधुनिक युग में पं. रामचरित उपाध्याय ने 'रामचरित-चिंतामणि' नामक प्रबन्धकाव्य खड़ी बोली हिन्दी में लिखा, जो संस्कृत के वर्णवृत्तों में निबद्ध है। अंगद-रावण-संवाद से एक स्थल यहाँ दिया जा रहा है :

**सुन कपे, यम इंद्र कुबेर की न हिलती रचना मम सामने।**
**तदपि आज मुझे करना पड़ा मनुजसेवक से बकवाद भी।।**
**यदि कपे, मम राक्षसराज का स्तवन है तुझसे न किया गया।**
**कुछ नहीं डर है, पर क्यों वृथानिलज, मानव-मान बढ़ा रहा।।**

आधुनिक रामकाव्य के रचयिताओं में श्री मैथिलीशरण गुप्त का नाम प्रसिद्ध है। उन्होंने 'साकेत' महाकाव्य में रामकथा को नयी शैली में उपस्थित किया है, जहाँ चित्रकूट-मिलन के बाद की सारी घटनायें संजीवनी लेकर लंका लौटते हनुमान् द्वारा भरत

---

१. आचार्य रामचन्द्र शुक्ल, **हिन्दी साहित्य का इतिहास**, पृ. ३४५
२. दे. डॉ. भगवती प्रसाद सिंह, **रामभक्ति में रसिक सम्प्रदाय**
३. आचार्य शुक्ल, **हि.सा. इतिहास** पृ. १५४

को अयोध्या (साकेत) में ही सुनाई गई है। इस काव्य में पुराने राम-कथा के कवियों द्वारा उपेक्षित नारी-चरित्र उर्मिला की विरहविदग्धदशा तथा अपूर्व त्याग को गुप्त जी ने विशेष रेखांकित किया है और चित्रकूट-प्रसंग में कैकेयी की आत्मग्लानि तथा पश्चात्ताप-प्रकाशन का चित्रण कर उसके चरित्र को परिमार्जित करने का प्रयास मिलता है। गुप्त जी के शब्दों में रामचरित स्वयं काव्यमय है, वह किसी को भी कवि बनाने में समर्थ है[1]। गुप्त जी ने शूर्पणखा-प्रसंग को लेकर 'पंचवटी' शीर्षक एक खण्ड-काव्य भी लिखा है, जिसमें शूर्पणखा के माध्यम से नारी-स्वातंत्र्य के आधुनिक स्वर का संकेत भी मिलता है। आधुनिक युग में पं. सूर्यकान्त त्रिपाठी "निराला" ने 'पंचवटी-प्रसंग' नामक काव्य-रूपक (पोइटिक ड्रामा) लिखा है, पर उनकी विशेष प्रसिद्ध रचना 'राम की शक्तिपूजा' है जिसपर कृत्तिवास की बंगला रामायण के उस स्थल का प्रभाव है, जहाँ रावण पर विजय पाने में असमर्थ राम भगवती दुर्गा (शक्ति) की सहायता तथा वरदान प्राप्त करने के लिये कमल-पुष्पों से पूजा करते हैं, पर अंतिम कमल के भगवती द्वारा चुरा लिये जाने पर स्वयं अपना कमल-नेत्र अर्पित कर अनन्य निष्ठा प्रकट करने को उद्यत हो जाते है। अंत में शक्ति वरदान देती है।

"होगी जय, होगी जय, हे पुरुषोत्तम नवीन।" निराला की यह कविता परतन्त्र भारत में अंग्रेजी साम्राज्य पर विजय के लिये भारतीय चेतना को शक्ति अर्जित करने की प्रेरणा देने की व्यंजना भी करती है। इधर इसी प्रसंग को लेकर 'संशय की एक रात' शीर्षक कविता में नरेश मेहता ने रावण को जीत पाने में असमर्थ राम की किंकर्तव्यविमूढ़ता के क्षण का मार्मिक चित्रण किया है।

सीता-वनवास के प्रसंग को लेकर द्विवेदीयुगीन कवि पं. अयोध्यासिंह उपाध्याय ने खड़ी बोली में रोला छंदों में 'वैदेहीवनवास' की रचना की है और इधर हाल में डा. जगदीश गुप्त ने शम्बूकवध के प्रसंग को लेकर 'शम्बूक' खण्डकाव्य लिखा है, जो आधुनिकता का स्वर मुखरित करता है। आधुनिक युग में भरत के चरित्र को लेकर डा.बलदेव प्रसाद मिश्र ने 'साकेत सन्त' शीर्षक प्रबंधकाव्य की रचना की है और कैकेयी, माण्डवी (भरत की पत्नी) हनुमान् के चरित्रों पर भी अन्य कवियों ने खण्डकाव्य लिखे हैं।

आधुनिक युग में राधेश्याम कथावाचक ने भी 'रामायण' की खड़ी बोली में रचना की है, जो जनसामान्य तथा साधारण कोटि के कथावाचकों में प्रचलित है। पं. सत्यनारायण कविरत्न ने भवभूति के 'उत्तररामचरित' का अनुवाद किया था। हिन्दी गद्य में 'रामायण' कथा के बालोपयोगी तथा सामान्यजनोपयोगी अनुवाद तथा रूपान्तर भी मिलते हैं। इधर हाल में नरेन्द्र कोहली ने रामकथा को औपन्यासिक कृति के रूप में भी प्रस्तुत किया है, जो कई भागों में प्रकाशित हुई है। इस रचना में नरेन्द्र कोहली ने दो संस्कृतियों की

---

१. राम तुम्हारा चरित स्वयं ही काव्य है। कोई कवि बन जाय सहज संभाव्य है। (साकेत)

टकराहट और संघर्ष की कहानी नयी आधुनिक चेतना को ंजित करते हुए कही है। इससे पूर्व जैन परम्परा के अनुसार अंजनापुत्र हनुमान् के चरि को आधार बनाकर एक उपन्यास हिन्दी के कवि वीरेन्द्र कुमार जैन प्रस्तुत कर चुके हैं।

## पंजाबी

पूर्ववर्ती परिच्छेद में रामलुभाया दिलशादकृत 'पंजाबी रामायण' का विस्तार से विवेचन किया जा चुका है, पर वे अधिक प्रसिद्ध नहीं हैं। रामकाव्यों में दसवें सिक्ख गुरु गोविन्दसिंह के 'रामावतार' काव्य का आदर के साथ नाम लिया जा सकता है। गुरु गोविन्द सिंह संस्कृत, फारसी, ब्रजभाषा तथा पंजाबी के विद्वान् थे और ब्रजकाव्य की मध्ययुगीन परम्परा से पूरी तरह परिचित थे। वीर योद्धा और कुशल धर्मप्रचारक के साथ-साथ वे सिद्धहस्त कवि भी थे। उनकी रचना 'रामावतार' ब्रजभाषा प्रभावित पंजाबी में निबद्ध है। यह विशालकाय काव्य ७१ प्रकार के वृत्तों में निबद्ध है, जिनमें पद्धडी, त्रोटक, भुजंगप्रयात आदि वर्णवृत्तों के साथ हिन्दी के सवैया, घनाक्षरी जैसे मुक्तक वर्णवृत्त तथा छप्पय जैसे मात्रिकवृत्त प्रयुक्त हुए हैं। काव्य-कौशल इस रचना में प्रतिपद पर लक्षित होता है। अयोध्या के राजकुमारों का विवाह के समय घोड़ों पर सवार होकर मार्ग से गुजरने का यह वर्णन द्रष्टव्य है, जिसमें घोड़ों की चाल लयात्मकता पदयोजना द्वारा व्यंजित की गई है :-

**नागरा के नैन है के छत्री के बैन हैं,**
**बघोला मनो गैन, कैसे तैसे बचरत हैं।**
**निर्तक के पाँव हैं के जल के से दाँव हैं,**
**के छलको दिखाउ को तेसे बेहरत हैं।।**
**हान के बजि बिर हैं, तुफंग के से तीर हैं,**
**के अंजली के धीर है, के दुजा से फिरत हैं।**
**लेहरन अनंग की, तरंग जैसे गंग की,**
**अनग कैसे अंग जेऊँ ना कउ ठहरत हैं।।**[1]

पंजाबी के अन्य लेखकों में श्री अमरनाथ चोपड़ा ने 'वाल्मीकि रामायण' का पंजाबी अनुवाद, तथा ब्रजलाल शास्त्री ने पंजाबी गद्य में 'रामाकथा' नाम से वाल्मीकि का अनुवाद प्रस्तुत किये। इनके अतिरिक्त पंजाबी में ज्ञानी संतसिंह ने तुलसी के मानस पर टीका लिखी है तथा ज्ञानी ईशर सिंह ने गोस्वामी जी की 'कवितावली' का पंजाबी अनुवाद प्रस्तुत किया है।

---

१. संदर्भ ग्रन्थ: डा. मोहनसिंह दीवाना, ए हिस्ट्री आफ पंजाबी लिटरेचर, रामावतार छंद स. १७१

## काश्मीरी

यद्यपि कृष्णचरित संबद्ध काव्यों की परम्परा काश्मीरी भाषा में कश्मीर के मुसलमान सुलतान जेनुलादीन (१४२०-१४७० ई.) के समय में ही आरंभ हो गई थी, पर रामचरित से संबद्ध रचनायें उन्नीसवीं सदी के मध्य के पूर्व की नहीं मिलती। काश्मीरी भाषा का प्रथम रामायण १८४३ ई. में रचित 'शंकर रामायण' है। इस रामायण के अनुसार सीता रावण की पुत्री हैं, जिसे अनिष्ट की आशंका से मिथिला के अंचल में भूमि में गाड़ दिया था और वह जनक को अकाल के समय हल चलाते हुए मिली थी। दूसरी रामायण 'प्रकाश रामायण' है, जिसका रचनाकाल १८४६ है। इसमें सीता-जन्म के प्रसंग को यों परिवर्तित कर दिया गया है कि रावण के आदेश से वह सन्दूक में रखकर नदी में बहा दी गई, एक धोबिन उसे नदी से बाहर निकाल कर राजा जनक के पास ले गई तथा राजा ने उसे पोष्य पुत्री बना लिया। सन् १६१३ ई. में विष्णु कौल ने काश्मीरी में तीसरी रामायण लिखी जो 'विष्णुप्रताप रामायण' के नाम से प्रसिद्ध है। १६२६ ई. में नीलकंठ शर्मा ने तुलसी के 'मानस' के आधार पर 'शर्मरामायण' की रचना की, तथा १६२७ ई. और १६४० ई. में ताराचंद और अमरनाथ ने अपनी-अपनी काश्मीरी रामायणें प्रस्तुत कीं। सातवीं काश्मीरी रामायण आनंद रामकृत है। इनमें केवल 'प्रकाशरामायण' जो 'काश्मीरीरामायण' के भी नाम से प्रसिद्ध है, मुद्रित रूप में उपलब्ध है। कवि ने इसका नाम 'रामावतारचरित' दिया है। इसका प्रकाशन रोमन लिपि में डा. ग्रियर्सन ने १६३० ई. में, तथा अन्य प्रकाशन डॉ. रैण ने हिंदी अनुवाद के साथ १६७५ में किया है। इस 'रामावतारचरित' का विशेष विवेचन पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया जा चुका है।

## गुजराती[1]

गुजराती साहित्य में रामकाव्यों का आरंभ १५वीं के उत्तरार्ध में होता है। इस परम्परा की प्रथम कृति कर्मन मंत्री का 'सीताहरण' (१४७०) काव्य है। तदनन्तर-भीम की 'रामलीला' (१५००) तथा श्रीधरकृत 'रावणमन्दोदरीसंवाद' (१५०६) मिलते हैं, जो रामायण के प्रसंगों को लेकर लिखे गये हैं। गुजराती के प्रसिद्ध मध्युगीन कवि 'भालण' (१६वीं शती) ने 'रामबाललीला' की रचना की, जो काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से उत्कृष्ट कृति है। भालण के दो पुत्रों-उद्धव तथा विष्णुदास ने छः काण्डों में पूरी रामायण कथा कही है। गुजराती में निबद्ध यह प्रथम 'रामायण' है। इसमें कथा का निर्वाह वाल्मीकि के अनुसार है, पर उत्तरकाण्ड वाली सीता वनवास की कथा नहीं है। बाद में अन्य विष्णुदास ने सप्तकाण्डात्मक 'रामायण' की रचना की, जिसमें वाल्मीकि के अतिरिक्त रघुवंश का तथा लोकपरम्परा में प्रचलित राम-कथा का भी प्रभाव मिलता है। इन विष्णुदास ने रामकथा से संबद्ध दो और

---

१. कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी : गुजराती एण्ड इट्स लिटरेचर

रचनायें भी प्रस्तुत की हैं: 'अंगदविष्टि' तथा 'लवकुश-युद्ध'। इनके अतिरिक्त और भी कई रामकाव्य इन दिनों गुजराती में लिखे गये। इनमें प्रसिद्ध है:- वैकुंठकृत 'रामविवाह' (१५८४ ई.) ऐदजी का 'हनुमंतचरित्र' (१५५१), तुलसीकृत 'सीताजी नो सोहलो (१६०४), शिवदास का 'परशुराम आख्यान' (१६१२), रणसुतकृत 'मैहरावण-आख्यान' (१६३१), हरिरामरचित 'सीतास्वयंवर' (१६३७), वीरमसुत हरिरामकृत 'सीतास्वयंवर' एवं हरिदास की रचना 'सीताविरह' (१६६६ ई.)।[1] गुजरात वैष्णव धर्म के साथ ही जैनधर्म का भी प्रबल केन्द्र रहा है। अतः गुजराती भाषा में जैन कवियों ने भी राम-काव्य लिखे हैं, जिसमें कथा प्रसंगों का अनुसरण वाल्मीकि के अनुसार न कर जैन कवियों विमलसूरि, स्वयंभू, गुणभद्र और पुष्पदन्त के अनुसार है। गुजराती जैन लेखकों ने गद्य में रामकथा कहने का सर्वप्रथम प्रयास किया था। १५९६ ई. में देवगणिसूरि ने गद्य में 'रामचरित्र' की रचना प्रस्तुत की। रामकाव्य के अन्य जैन कवियों की रचनायें ये हैं:-

मुनि लावण्यसमय का 'रावण-मन्दोदरी-संवाद' (१४५६ ई.), चन्द्रगणिकृत 'रामरास' (१५७३), गुणशीलविरचित 'अंजनासुंदरी प्रबन्ध' (१६०६), बालकविरचित 'सीतारामरास' (१६२९), कनकसुंदरकृत 'अंगदविष्टि' (१७वीं शती), समयसुंदरचित 'रामसीताप्रबन्ध' (१७वीं शती)। इनके अतिरिक्त पंडित केशर जी का 'रागयशोरासायनरास' (१६२७) तथा जयसागरकृत 'सीताहरण' (१७२१) विशेष प्रसिद्ध हैं।

गुजराती रामकाव्यों के कवियों में बड़ौदा के कवि प्रेमानंद का नाम विशेषतः उल्लेखनीय है। उन्होंने केवल 'युद्धकाण्ड' का काव्यबद्ध रूपान्तर 'रामयज्ञ' (१६८५) के नाम से प्रस्तुत किया, जो चरित्रचित्रण, भावव्यंजना तथा काव्यकौशल की दृष्टि से उत्कृष्ट रचना है। वह रचना २६ कडवकों में निबद्ध है। इनसे पहले भी राम-रावण-युद्ध को लेकर वजियो (१७वीं शती) ने 'रणजंग' नामक काव्य की रचना १७कडकों में की थी। 'रणजंग' के अतिरिक्त रामकथा से जुड़े प्रसंगों पर उसके दो काव्य और मिलते हैं:-

'सीतावेल' तथा 'सीतासंदेश'।

गुजराती की प्राचीन कवित्रयी भालण, प्रेमानंद तथा शामल तीनों ने ही रामकथा से संबद्ध काव्य लिखे हैं। शामल (१८वीं शती) ने 'अंगदविष्टि' तथा 'रावणमंदोदरीसंवाद' की रचना की है। गुजराती के अन्य प्रसिद्ध कवि दयाराम ने 'हनुमान्-गरुड़-संवाद' काव्य प्रस्तुत किया है, जो युद्धकाण्ड के एक प्रसंग से संबद्ध है। इनके अतिरिक्त कुछ महिला कवयित्रियों ने भी राम और सीता के विवाह से संबद्ध गेय काव्यों की रचना की है, जिनमें पुरिबाई का 'सीतामंगल' तथा कृष्णबाई का 'सीता-विवाह' का उल्लेख किया जा सकता है। दिलवईबाई ने राम के जन्म, बाल तथा किशोर अवस्था के प्रसंगों को लेकर कई गेय पद

---

१. उमाशंकर जोशी का लेख: रामायण एंड इट्स इम्पेक्ट आन् गुजराती लिटरेचर (द रामायण ट्रेडीशन इन एशिया) पृ. ३९७-४०८

निबद्ध किये हैं। गुजराती रामकाव्यों में सर्वप्रसिद्ध रचना गिरधर का 'रामचरित्र' (१८३७ ई.) है, जिसे 'गुजराती रामायण' भी कहा जाता है। इस रचना का विशेष परिचय पूर्ववर्ती परिच्छेद में दिया गया है, अतः यहाँ विश्लेषण अनावश्यक होगा।

गुजराती में आधुनिक चेतना के वाहक नर्मदाशंकर (या नर्मद) ने 'रामायणनो सार' में रामायण का संक्षिप्त रूपान्तर ही प्रस्तुत नहीं किया, अपितु 'रामजानकी-दर्शन' नाटक की भी रचना की। इससे पहले दयाराम 'श्रवण-पितृभक्ति' नाटक में रामायण के एक प्रसंग को ले चुके थे।

गुजराती के आधुनिक कवियों और लेखकों ने राम-कथा से जुड़े साहित्य की रचना की है। दोलाराम पंड्या ने 'इंद्रजितवध' काव्य संस्कृत काव्यों के ढंगपर १८८७ ई. में प्रस्तुत किया, जिसमें इन्द्रजित् की पत्नी सुलोचना का विलाप वर्णित किया गया है। अन्य कवियों ने भी रामकथा के प्रसंगों पर फुटकर कवितायें लिखी हैं जिनमें श्री गणपत भावसार का 'दशरथनो अंतकाल' विशेष प्रसिद्ध है। राम-चरित्र से जुड़े नाटकों में ललित का 'सीता वनवास' (१९०२), लल्लूभाई देसाई का 'रामवियोग' (१९०६), मणिलाल भट्टकृत 'सीताहरण' (१९३१) उल्लेखनीय हैं।

रामायण के संक्षिप्त काव्यबद्ध रूपान्तर भी गुजराती में मिलते हैं। श्रीमती हंसा मेहता ने एक संक्षिप्त काव्यबद्ध रूपान्तर प्रस्तुत किया है जो बड़ौदा विश्वविद्यालय से प्रकाशित है। इधर श्रीमती सुशीला झवेरी ने सम्पूर्ण रामायण का अनुवाद किया है और प्रसिद्ध कवि श्री उमाशंकर जोशी ने, वाल्मीकि का संक्षिप्त काव्यबद्ध रूपान्तर 'संस्कृति' पत्रिका में प्रकाशित कराया था, जो अयोध्याकाण्ड के मध्य के बाद बंद हो गया[1]।

इधर रामायण के संक्षिप्त गद्य रूपान्तर भी मिलते हैं-जैसे वलयीभाई देसाईकृत 'श्रीरामकथा', रतिपतिराम त्रिपाठीकृत 'संक्षिप्त रामायण' (१९२८), तथा रमणभाई सोमरचित 'रामायणकथा-मंगल' (१९४६)। आधुनिक राम-साहित्य में नानाभाई भट्ट के 'रामायणनो पात्रों' का उल्लेख किये बिना यह प्रकरण अधूरा रहेगा। इस रचना में रामायण के प्रमुख पात्रों को स्वतन्त्र कथा-शैली में प्रस्तुत करते हुए लेखक ने पात्रों को मनोवैज्ञानिक दृष्टि से उनकी चारित्रिक संरचना और अन्तर्द्वन्द्व के साथ बड़ी कुशलता से उपस्थित किया है[2]।

## मराठी

मराठी साहित्य की प्रथम 'रामायण' एकनाथ (जन्म १५४८ ई.) कृत 'भावार्थरामायण' है। यह अतिप्रसिद्ध मराठी रामायण है, जो चालीस हजार ओवी छंदों में निबद्ध है, इस रामायण में २९७ अध्याय हैं। उपलब्ध सम्पूर्ण कृति में एकनाथ की ही रचना न होकर

---

१. दे. उमाशंकर जोशी का उक्त लेख पृ. ४०७

२. नानाभाई भट्ट की इस रचना का हिंदी अनुवाद भी उपलब्ध है। (रामायण के पात्र, २ भाग (सस्ता साहित्य मंडल)

उनके शिष्य गावबा की रचना भी सम्मिलित है। इस सप्तकाण्डात्मक रामायण में पहले पाँच काण्ड (२५ हजार ओवियाँ तथा १७२ अध्याय) एकनाथ की रचना है, शेष दो काण्ड (१५ हजार ओवियाँ, १२५ अध्याय) गावबा की रचना है। इस रचना में वाल्मीकि रामायण के अतिरिक्त अध्यात्मरामायण, श्रीमद्भागवत, योगवासिष्ठ तथा अनेक रामविषयक संस्कृत काव्यनाटकों का प्रभाव देखा जा सकता है। एकनाथ की यह रचना विद्वत्ता तथा बहुश्रुतता का प्रमाण है तथा इनमें सरस तथा हृदयंगम वर्णन मिलते हैं। इस कृति में कथा की रसवत्ता तथा अध्यात्म का गांभीर्य दोनों भक्तिरस के साथ मिलकर प्रकट हुए हैं[1] गोस्वामी तुलसीदास की तरह एकनाथ के राम भी पूर्ण सनातन परब्रह्मरूप हैं। कौसल्या को स्वयं इसका अनुभव उनके गर्भ में आने पर होने लगता है।

**जो उदरी संभवला। तोचि सर्वेंद्रियाँ बोसंडला।**
**देहाचा पांग फिटला। प्रपंच झाला ब्रह्मरूप।।**
**मुक्ता ब्रह्मरूप मीतूंपण। शउमित्र ब्रह्मपूर्ण।**
**ब्रह्मरूप त्रिभुवन। भूते सनातन ब्रह्मरूप।।**

राम और सीता का वर्णन एकनाथ के यहाँ आध्यात्मिक शैली में यों है:-

**माझे स्वरूप चैतन्य घन। सीता चिच्छक्ति संपूर्ण।**
**सीतेसी मज वेगरोपण। अणुप्रमाण असेना।।**
**अर्धनारी नटेश्वर। दोस्वरूपीं एक शरीर।**
**तेवीं सीता रामचन्द्र। अभिन्नाकार भिन्नतें।।**
**(किष्किन्धाकाण्ड अ. १३.)**

स्पष्ट है कि एकनाथ विशिष्टताद्वैतसिद्धान्त से प्रभावित हैं। वाल्मीकि रामायण तथा भावार्थरामायण का तुलनापरक विवेचन पूर्व परिच्छेद में किया जा चुका है। एकनाथ के पश्चात् कृष्णदास मुद्गल ने भी मराठी 'रामायण' की रचना की है, किन्तु इस रामायण का केवल 'सुन्दरकाण्ड' उपलब्ध है। इसमें ७८अध्याय तथा लगभग आठ हजार ओवी छंद हैं। इनका समय १७वीं शती है तथा ये मुक्तेश्वर के समसामयिक थे। इन्होंने अपनी कृति में वाल्मीकि रामायण के अतिरिक्त अग्निपुराण से भी प्रेरणा ली है। कृष्णदास ने वाल्मीकि की रामकथा की तुलना गंगा से की है[2]। काव्यशैली सुंदर है। राम तथा मेघनाद के युद्ध का एक प्रकरण दिया जा रहा है:-

---

१. ल. रा. पांगारकर: **मराठी वाङ्मयाचा इतिहास** (खण्ड २) पृ. ३०२

२. इति श्रीकथा रामायणी। गंगावि केवल जगतारिणी।।
धन्य वाल्मीकि ऋषीची वाणी। उगवली तेथौनी।। (छंद ६७)
चालिला गंगेचा जलओघु। तरिकथेचा चाले विचित्रमार्ग।
शोधितां सुधाकाव्यांची रंगु। स्वर्णतृणासमान वाटे। (छंदु १०१) (अध्याय ६५)

दाशरथी आणि रावणी। सम्मुख उभे समरंगणी।
एक संकाचे हृदय बाणीं। चूर्ण करावेला।।
ते दोघे शस्त्रविद्यासमुद्र। दोघे प्रलयकालीचे रुद्र।
दोघे बलाचे महींद्र। महावीरोत्तम।
एक कृतांतु, एक कालु। एक दावाग्नी, एक वडवानलु।
एक सिंह, एक शार्दूल। समानवलिये।।
दोर्थी रणत्कारिलीं धनुष्यें। भुवनें कापिन्नलीं तेणे घोषें।।
शीत धरिलें अग्निपुरुषें। भयातुर जाला।। (अध्याय ४३,१-४)

एकनाथ के प्रदौहित्र मुक्तेश्वर (१७वीं शती) ने श्लोकबद्ध 'संक्षेपरामायण' की रचना की जिसमें ६६१ छंद हैं। इनका ओवीबद्ध 'महाभारत' विशेष प्रसिद्ध है। मुक्तेश्वर संस्कृत काव्यनाटकादि को भी रामायण की रचना में प्रेरणाग्रहण करते देखे जाते हैं[1]।

छत्रपति शिवाजी के गुरु समर्थ रामदास (१७वीं शती) द्वारा रचित 'रामायण' के दो काण्ड-'सुन्दरकाण्ड' तथा 'युद्धकाण्ड' उपलब्ध हैं। समर्थ की समग्र रामायण नहीं मिलती। संभवतः समर्थ ने 'किष्किन्धाकाण्ड' की भी रचना की थी, पर वह नहीं मिलता, इसका उल्लेखमात्र मिलता है। समर्थ रामदास की रामायण के दोनों काण्डों की श्लोक संख्या १४६२ (सुन्दरकाण्ड १०० तथा शेष युद्धकाण्ड) है। उनकी यह रचना भुजंगप्रयात वर्णवृत्तों में निबद्ध है[2]। सुंदरकाण्ड तथा युद्धकाण्ड की तुलना करते हुए डॉ. देशपांडे ने बताया है-"सुन्दरकाण्ड मुख्यतः हास्यरसप्रधान है और युद्धकाण्ड में प्राधान्यतः वीररस का आविर्भाव है[3]।" युद्धकाण्ड में समर्थ ने केवल वाल्मीकि का अनुसरण किया है, किन्तु सुन्दरकाण्ड में रावण के बन्दीगृह में देवताओं की दुर्दशा का मौलिक वर्णन किया है:-

हिणासारिखे देवते दीन जाले नसे शक्तिनायुक्ति।
योढ़ी गनाले भयाभीत ते कांपती दैन्मवाणे। बहू गांजिले दुखतें कोण जाणे।।

काव्य-प्रतिभा तथा पाण्डित्य का रामदास की कविता में अपूर्व निदर्शन मिलता है। लंकादहन की ये पंक्तियाँ दृष्टव्य हैं:-

---

१. दे. श्रीमद्रामपदाम्बुजे हृदि सदा ध्यातुर्भवाब्धेर्भिया
मुक्तेशस्य विराजते सुरुचिरा वीणा गुणग्राहिणी।
नानानाटकभावपद्यरचना-सन्दोहसान्द्रीकृता
सुश्राव्या सुजनैर्मनोहरतरा संसारदुःखापहा।।
(संक्षेप रामायण, उपोद्घात)।
२. न.र. फाटक रामदास ओवी कार्य पृ. ३१४
३. अ.ना. देशपांडे, प्राचीन मराठीवाङ्मयांचा इतिहास (भाग पाँचवां) पृ. ३९६

महावज्र लांगूल कल्लोल जाला, परी पाहतां शेम नाहीं जलाला।।
गदादीत काया समुद्रांत घाली, निवाला कपी पुच्छज्वाला विझाली।।
समुद्रीं सुचिष्मंत होऊन आला, नमस्कार घाली तये जानकीला।।

समर्थरामदास की शिष्या वेणाबाई (१७वीं शती) ने राम और सीता के विवाह से संबद्ध ओवीछंदोवद्ध काव्य 'सीतास्वयंवर' की रचना की है, जो १४ समास तथा १५६८ ओबियों में निबद्ध है। वेणाबाई की शिष्या बयाबाई के शिष्य गिरिधर १७वीं शती) ने प्रभूत साहित्य की रचना की हैं, जिनकी संख्या लगभग ४० हैं, इन्होंने अब्दरामायण, मंगलरामायण, छंदोरामायण, सुन्दररामायण तथा संकेतरामायण इन पांच रामायणों की रचना की है[1] इनके अतिरिक्त 'श्रीकरुणाराम' में राम की करुणा तथा 'हनुमतांची करुणा' में हनुमान् की करुणा से संवद्ध दो काव्य और लिखे थे।

सीतास्वयंवर को लेकर आख्यानकाव्य लिखने वाले अन्य मराठी वामन, विट्ठल, नागेश, आनंदतनय इत्यादि हैं। इनमें आनंदतनय की रचना विशेष कलात्मक है।

श्रीधर कवि (१८वीं शती पूर्वार्ध) ने रामायण तथा महाभारत दोनों आर्ष महाकाव्यों के मराठी रूपान्तर प्रस्तुत किये थे। इनकी रामायण का शीर्षक 'रामविजय' है। यह १०००० ओवी छंदों में निबद्ध है। श्रीधर की यह कृति महाराष्ट्र प्रान्त के घर-घर में आदृत है। 'काशीराम तथा कृत्तिवास' ने जो कार्य क्रमशः महाभारत तथा रामायण की रचना द्वारा बंगाल में किया है, वह कार्य महाराष्ट्र में अकेले श्रीधर ने किया है। अठारहवीं शती के यशस्वी मराठी कवि मोरोपंत ने रामकथा से संबद्ध सौ से अधिक छोटी रामायणें निबद्ध की हैं। इन्होंने पृथ्वी-रामायण, विबुध-प्रियारामायण, पंचचाकर रामायण, सवाइरामायण, काशीरामायण, गंगारामायण के अतिरिक्त निरोष्ट्यरामायण, दाम रामायण, लघुरामायण जैसे चित्रकाव्य भी लिखे हैं, जिनमें क्रमशः निरोष्ट्य व्यंजनों का प्रयोग, शृंखलाबद्ध पद तथा केवल लघु अक्षरों का प्रयोग मिलता है। आलोचकों ने इन रचनाओं को शाब्दिक कलाबाजी कहा है। इन्हीं के समसामयिक माधवस्वामी ने 'ओवीबद्ध रामायण', 'श्लोकबद्ध रामायण' तथा 'उत्तर रामायण' (योगवासिष्ठ) की रचना की है।

आधुनिक मराठी साहित्य में रामायण को उपजीव्य बनाकर लिखी अनेक रचनायें मिलती हैं। वाल्मीकिरामायण का पद्यबद्ध रूपान्तर भिडे का तथा गद्यबद्ध रूपान्तर कुलकर्णी का प्रसिद्ध है। एक अन्य काव्यबद्ध रूपान्तर मडलूकरकृत 'गीता रामायण' है।

आधुनिक काव्यों में पन्त प्रतिनिधि का 'सीता-शुद्धि' तथा नाटकों में अन्ना किर्लोस्कर का 'रामराज्यवियोग' तथा शास्त्री का 'रावण-वध' या 'सीता-भेट' उल्लेख-योग्य है। राम-कथा को लेकर मराठी में 'सीता-हरेण' नामक उपन्यास (कादम्बरी) भी मिलता है।

---

१. वही पृ. ५१

## तेलुगु

तेलुगु साहित्य का इतिहास ग्यारहवीं शती ई. से आरंभ होता है। इसका प्रथम युग पुराणयुग (११ से १३वीं शती तक) है, जिसमें इसका महाभारत, रामायण तथा भागवत के तेलुगु रूपान्तर तथा इनसे जुड़े आख्यानकाव्य मिलते हैं। कहा जाता है कि इस युग में वेमुलवाड भीम कवि ने 'राघवपांडवीययु' द्विसंधान महाकाव्य की तेलुगु में रचना की थी, जिस पर संस्कृत की द्विसंधानकाव्य-परंपरा का प्रभाव था, जिसमें द्व्यर्थश्लिष्ट पद्यों में रामकथा तथा पाण्डव-कथा दोनों एक साथ निबद्ध की गई थीं। यह काव्यग्रन्थ आज प्राप्त नहीं है।

तेलुगु की प्रथम रामायण 'भास्कर-रामायण' है, जो आन्ध्र प्रान्त के मंदिरों में गा-गाकर सुनाई जाती है। यह कृति एक कवि की न होकर मल्लिकार्जुन भट्ट, कुमार रुद्रदेव, भास्कर, छुलक्कि भास्कर तथा अय्यलार्य के सम्मिलित सहयोग से प्रसूत है। यह रचना छः काण्डों में निबद्ध है, जिसमें चम्पू शैली के अनुसार पद्यभाग के बीच-बीच में गद्यांश भी मिलता है। काव्य-सौंदर्य, उदात्तता के कारण यह रामायण पंडित-समाज में अधिक आदृत है। इसकी कथा में वाल्मीकि का ही अनुसरण मिलता है, तथापि कुछ नये प्रसंग भी जोड़ दिये गये हैं, जैसे अहल्या का शिला होना, राम और मन्थरा की शत्रुता, लक्ष्मण द्वारा शूर्पणखा के पुत्र जम्बुकुमार का वध, तारा का राम को पति वालि के वध करने पर शाप देना, रावण के अनुसार कालनेमि का वृत्तान्त, नल द्वारा सेतुबंध से पूर्व विनायक (गणेश) की पूजा, आदि।[1]

तेलुगु भाषा की अधिक प्रसिद्ध रामायण 'रंगनाथ रामायण' है, जिसके रचयिता के विषय में बड़ा मतभेद है। कतिपय विद्वान् इसका रचयिता कोनबुद्धा रेड्डी को मानते हैं, जिन्होंने अपने पिता के कहने पर रचना की थी और उन्ही के नाम रंगनाथ (पाण्डुरंग विट्ठलनाथ का संक्षिप्त रूप) के आधार पर इसे 'रंगनाथ रामायण' शीर्षक दे दिया था। इसे विद्वानों ने १२४० ई. के आसपास की रचना माना है। इसमें १७२६० द्विपदी छंद हैं जो तेलुगु का मात्रिक वृत्त है। कथा में प्रायः वाल्मीकि का अनुसरण किया गया है, पर मेघनाद की पत्नी सुलोचना के प्रसंग जैसे नवीन प्रसंग भी मिलते हैं। डॉ. त्रिपाठी पूर्ववर्ती परिच्छेद में वाल्मीकि रामायण के साथ इसकी विस्तृत तुलना प्रस्तुत कर चुके हैं। यह रामायण मूलतः छः काण्डों में है। इसके उत्तरकाण्ड की रचना बुद्ध भूपति के दोनों पुत्रों काचदिभु और विट्ठलराजु ने की है। रंगनाथ रामायण के अतिरिक्त एर्रा प्रगड (१४वीं शती ई.) की 'रामायणमु' का भी पता चलता है, पर यह उपलब्ध नहीं है।

अन्य प्रसिद्ध तेलुगु रामायण कवयित्री मोल्ला (१५वीं शती) की है, जो उसके ही नाम से 'मोल्ला रामायण' के रूप में प्रसिद्ध है। यह गद्य-पद्य मिश्रित चम्पू शैली में निबद्ध है।

---

१. संदर्भ ग्रन्थ, पी.टी.राजू, **हिस्ट्री आफ तेलुगु लिटरेचर** (पी.ई.एन. प्रकाशन)

इस कृति में 'अध्यात्मरामायण' से केवट-प्रसंग को लिया गया है, जहाँ रामभक्त केवट राम के चरणों को धोये बिना उन्हें नाव पर नहीं चढ़ाता। केवट की दलील है कि राम की चरण-धूलि के स्पर्श से शिला के स्त्री रूप में परिवर्तित होने की खबर सुनकर वह चिंतित है, क्योंकि राम की चरणधूलि कहीं उसकी नाव को भी स्त्री न बना दें।

अन्य रामायण १७वीं शती के कट्टवरदराजु-(१७वीं शती) कृत है, जो छः काण्डों तथा २३१७० द्विपदी छंदों में निबद्ध है। यह आकार में सबसे बड़ी छन्दोबद्ध रामायण है। यह रचना प्रायः वाल्मीकि का ही अनुसरण करती है, किन्तु कहीं-कहीं कुछ भेद है। इसके अनुसार राम का जन्म बुधवार को हुआ था, जबकि भास्कर रामायण, रंगनाथ रामायण तथा मोल्लारामायण के अनुसार वे रविवार को अवतरित हुए थे।

अन्य रामायणों में अन्नगाचार्य (१५वीं शती) की 'द्विपदी रामायणमु' तिम्म कवि (१७-१८वीं शती) की 'अच्चतेलुगु रामायणणमु' तथा गोपीनाथम् वेंकट कवि की 'गोपीनाथरामायणमु' उल्लेखनीय हैं। उक्त रामायणों के अतिरिक्त रामकथा से संबद्ध प्रभूत साहित्य तेलुगु में उपलब्ध है। तिक्कन्न सोमयाजी (संभवतः तेरहवीं शती) ने राजा मनुप्रसिद्धि के लिये 'निर्वासनोत्तर रामायण' की रचना चम्पूशैली में की थी जिसका अंतिम भाग परवर्ती कवि जयन्तिरामभट्ट ने निबद्ध किया है। कंकटि पापराजु (१८वीं शती) ने रामायण के उत्तरकाण्ड के आधार पर 'उत्तररामायण' की रचना की थी, जो पांडित्यपूर्ण शैली में निबद्ध है। इसमें रावणादि के जन्म का वृत्तान्त तथा रामराज्याभिषेक के बाद की रामकथा वर्णित है।

तेलुगु में श्लिष्ट द्विसंधान तथा त्रिसंधान काव्यों की विशिष्ट परम्परा पायी जाती है। रामायण तथा महाभारत की कथा को साथ-साथ लेकर कई काव्य लिखे गये हैं। वेमुलवाड भीम कवि (१३वीं शती) के काव्य के अतिरिक्त पिंगलि सूरन्न (१६वीं शती) का 'राघवपांडवीयमु' भी उपलब्ध है[1]।

---

1. इस शैली का एक निदर्शन पिंगलि सूरन्न के काव्य से दिया जा रहा है:-
   एंदु वेट रारे इतरु ले मनसुतो
   दार संग सुखमु द्रप्प दोचि।
   तकट पांडुराज यशमेन्न वैतति।
   क्रूर दशरथेश कुलय रोय।
   राम-कथापरक अर्थ:-क्रूरकर्मी राजा दशरथ, मैं क्या कहूँ! तुमने कुमार (श्रवण) के उदार संग-सुख से हमें वंचित कर दिया। राजा अज के स्वच्छ यश की अवहेलना की।
   महाभारतपरक अर्थ:-हे राजा पांडु, तुमने किस मन से मुझे पत्नी-सुख से वंचित कर दिया। दूसरे अतिरथी राजाओं द्वारा घृणित कार्य करते हुए तुमने अपने यश की परवाह नहीं की।

त्रिसंधान काव्यशैली के कवि एलकूचि बालसरस्वती (१६वीं शती) के 'राघवयादव-पांडवीयमु' में राम, कृष्ण तथा पाण्डवों की कथा का श्लिष्ट निर्वाह साथ-साथ किया गया है। इस शैली की अन्य रचना नेल्लूरि राघव कवि (१८वीं शती) की 'यादव-राघवपांडवीयमु' है।

इन काव्यों के अतिरिक्त अम्मलराजुरामभद्रडु (१५१०-१५८०) का 'रामाभ्युदयम्' काव्य तथा कविलिकोलणु सुब्बाराव का वाल्मीकिरामायण का प्रामाणिक अनुवाद (२०वीं शती) 'श्रीमद्आन्ध्र वाल्मीकि रामायणम्' प्रसिद्ध हैं। तेलुगु में 'अध्यात्म रामायण' 'आनन्दरामायण' तथा 'योगवसिष्ठ' (वसिष्ठ रामायण) के गद्य-बद्ध या पद्यबद्ध रूपान्तर भी मिलते हैं। आधुनिक युग में म.म. कृष्णमूर्ति शास्त्री ने वाल्मीकि का पद्यबद्ध अनुवाद किया है। प्रसिद्ध आधुनिक तेलुगु कवि श्री विश्वनाथ सत्यनारायण ने राम-कथा को आधुनिक संदर्भो से जोड़ते हुए 'रामायण कल्पवृक्ष' महाकाव्य की रचना की है, जिस पर वे ज्ञानपीठ पुरस्कार से सम्मानित हो चुके हैं। तेलुगु में राम से संबद्ध कई फुटकर रचनायें भी मिलती हैं। भद्राचलम् निवासी रामदास का 'दाशरथिशतकम्' विशेष प्रसिद्ध है। तेलुगू के प्रसिद्ध भक्त तथा संगीतज्ञ कवि त्यागराज ने भी रामकथा को गेय स्वरूप दिया है।

तेलुगु प्रदेश में 'यक्षगान' नाट्य-परम्परा का प्रचलन प्रसिद्ध है। रामकथा के कई प्रसंगों पर 'यक्षगान' मिलते हैं, जिनमें कन्दुकूरि रुद्र कवि (१६ वीं शती) का 'सुग्रीवविजयम्' यक्षगान उल्लेखनीय है। वेदं वेंकटरायशास्त्री (२०वीं शती) में तेलुगु रंगमंच के विकास में महत्त्वपूर्ण योग दिया है। उन्होंने भवभूति के 'उत्तररामचरित' का अनुवाद तेलुगु में प्रस्तुत किया। तेलुगु में 'प्रसन्नराघव' (जयदेव के संस्कृत नाटक) का भी अनुवाद उपलब्ध है।

## कन्नड़[1]

कर्नाटक प्रदेश में वैष्णव, जैन तथा वीरशैव धार्मिक परंपरायें रही हैं। जैन धर्म की दिगम्बर परम्परा का यह प्रदेश प्रधान केन्द्र रहा है। फलतः यहाँ रामकथा के ब्राह्मण तथा जैन दोनों रूप प्रचलित रहे हैं। यहाँ रामकथा- साहित्य की परम्परा बड़ी पुरानी रही है। कई जैन कवियों ने संस्कृत, प्राकृत तथा अपभ्रंश में राम-काव्य लिखे थे, जिनका वर्णन किया जा चुका है। रामकथा का सर्वप्रथम उल्लेख तीर्थंकरों पर रचित कन्नड़ रचना में चावुण्डराय (१०वीं शती) द्वारा किया गया था, इसका उल्लेख मात्र मिलता है। पर कन्नड़ में जैन पुराण-शैली में रामायण लिखने वाले पहले कवि नागचन्द्र (१२वीं शती ई.) हैं। इसका आधार विमलदेवसूरि का प्राकृत काव्य 'पउमचरिय' है तथा वाल्मीकि का अनुसरण न कर नागचन्द्र ने विमलदेव का अनुसरण किया है। नागचन्द्र कर्णाटक में 'अभिनवपम्प' के नाम से भी प्रसिद्ध हैं, अतः इनकी रचना 'रामचन्द्रचरित्रपुराण' 'पम्परामायण' के रूप में भी विख्यात है। इसके अतिरिक्त जैन रामकाव्यों में कुमुदेन्दु (१३वीं शती) का षट्पदी

---

१. संदर्भ ग्रन्थः आर. नरसिंहाचारी, **हिस्ट्री आफ कन्नड़ लिटरेचर** (मैसूर वि.वि.)

छंदों में निबद्ध रामायण, देवचन्द्र (१४वीं शती) का 'राम कथावतार' तथा देवप्पा (१६वीं शती) का 'रामविजयचरित्र' प्रसिद्ध हैं।

वाल्मीकि के अनुसार कन्नड़ में रामकथा के प्रथम कवि नरहरि (१६वीं शती) हैं, जिन्होंने षट्पदी छंदो में ११२ सर्गों में रामायण निबद्ध की है, जिसमें ५५ सर्ग केवल युद्धकाण्ड के हैं। यह रामायण तोरवै नामक स्थान पर रचित होने के कारण 'तोरवै रामायण' के नाम से प्रसिद्ध है। इस रचना का विवेचन पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया जा चुका है। तौरवैरामायण में उत्तरकाण्ड की कथा नहीं है। बाद में दो कवियों के कन्नड़ में रचित 'उत्तरकाण्ड' के रूपान्तर मिलते हैं। ये कवि तिरुमल वैद्य तथा योगेन्द्र (१७वीं शती) हैं। इनके अतिरिक्त तिम्मराय (१८वीं शती) ने 'आनन्दरामायण' का कन्नड़ रूपान्तर प्रस्तुत किया है।

कन्नड़ के अनेक कवियों, गद्यलेखकों तथा नाटकारों ने रामकथा के प्रसंगों को लेकर अनेक कृतियाँ प्रस्तुत की हैं। लक्ष्मीश (१६वीं शती) ने सीता-वनवास तथा लवकुशयुद्ध के प्रसंग को लेकर 'शेषरामायणकथा' निबद्ध की है। वेंकटामात्य (१७वीं शती) ने षट्पदी छंदों में सम्पूर्ण रामायण की रचना की, जो 'कौशिक रामायण' के नाम से प्रसिद्ध है। इसमें अद्‌भुतरामायण के कुछ प्रसंगों को जोड़ दिया गया है। १७वीं शती में राजा बामराज वोडियार की प्रेरणा से विरूपाक्ष (१७वीं शती) ने वाल्मीकि रामायण का प्रथम गद्यरूपान्तर प्रस्तुत किया है, जो 'चामराजोक्ति वाणीविलास रामायण' कहलाता है। यह साधारण कोटि की रचना है। १६वीं शती में मुद्दन ने 'रामाश्वमेध' की कथा को कन्नड़ में काव्यबद्ध किया।

कन्नड़ में यक्षगान नाट्य-परम्परा में तथा पुत्तलिकानृत्यों में भी रामकथा के प्रसंग मिलते हैं। आधुनिक कन्नड़ में प्रो.के. वी. पुत्तप्पा ने जहाँ 'जनप्रिय रामायण' द्वारा गद्य में रामकथा की है, वहीं 'वाल्मीकि भाग्य', 'शूद्रतपस्वी' आदि नाटक लिखे हैं। और अहल्या तथा शबरी के प्रसंगों पर कवितायें लिखी हैं। श्री अ. ना.कृ.ने 'सीता-वनवास' नाटक लिखा है।

आधुनिक कन्नड़ की विशेष प्रसिद्ध कृतियाँ प्रो.के.वी. पुत्तप्पा की 'श्रीरामदर्शन'[1] तथा डॉ. मास्ति वेंकटेश आयंगार की 'श्रीरामपट्टाभिषेक'[2] ये कृतियाँ रामकथा को मौलिक ढंग से उपस्थित करती हैं। पुत्तप्पा (जो कुवेम्पु के नाम से भी प्रसिद्ध हैं) रामकथा में आध्यात्मिक रूपक का समावेश करते हैं। काव्यपक्ष की दृष्टि से भी यह रचना विशेष उत्कृष्ट बन पड़ी हैं, जिसमें भाव-सौंदर्य के साथ प्राकृतिक सुषमा का सुन्दर चित्रण पाया जाता है। इस रचना में यूरोपीय कवियों का भी प्रभाव दृश्य-चित्रण तथा बिंब-योजना में परिलक्षित होता है और कवि पुत्तप्पा अरविन्द के सावित्री महाकाव्य से भी प्रभावित हुए[3]

१. प्रकाशन वर्ष १६४० ई.

२. प्रकाशन वर्ष १६७२ ई.।

३. के.वी. सीतारामैयुया का लेख **रामायण ट्रेडीशन इन कन्नड़** (रामायण ट्रेडीशन इन एशिया) पृ.१६६

इस काव्य में प्राचीन रामकाव्य के रचयिताओं द्वारा उपेक्षित उर्मिला को भी समुचित स्थान दिया गया है। राम को ब्रह्म तथा सीता को चिच्छक्ति के रूप में आध्यात्मिक रूपक-शैली में चित्रित करना इस काव्य की प्रमुख विशेषता है। पात्रों के चरित्र-चित्रण में कवि ने अनेक मौलिक उद्‌भावनायें की हैं।

मास्ति वेंकटेश आयंगार की कृति के स्वर, कथानिर्वाह तथा तकनीक कुवेम्पु की रचना से सर्वथा भिन्न कोटि के हैं। इसका मूलस्वर 'नियति' का प्राबल्य दर्शाना है। रामकथा की संरचना में इस दृष्टि से कवि ने कतिपय परिवर्तन किये हैं। मास्ति राम के अवतार को स्वीकार नहीं करते। फलतः यहाँ राम का मानव रूप अधिक उभर कर आया है। राम के मानवरूप को उभारने के लिये कवि ने पात्रों, मिथकों आदि की नई सृष्टि की है। इस काव्य में मास्ति ने कथा की वर्णन शैली तथा तकनीक में नया प्रयोग यह किया है कि कथा कई पात्रों के मुख से कहलाई गई है। गुह नंदिग्राम आता है और वह राम के विषय में तब तक की कथा कहता है। आगे सुमन्त्र, हनुमान्, तारा, अंगद, विभीषण की पुत्री अनला, लक्ष्मण आदि रामायण की कथा के उन तत्तदंशों को कहते हुए कथा-सूत्र को आगे बढ़ाते हैं, जिनके बारे में उनकी निजी जानकारी है। समग्र कथा का केन्द्र भरत द्वारा चित्रकूट में की गई यह प्रतिज्ञा है कि यदि १४ वर्ष बीतने के तत्काल बाद राम न लौटे तो वे आत्मदाह कर लेंगे। चौदह वर्ष समाप्त होने के दिन हनुमान् राम के लौटने की खबर लेकर आते हैं और राम के राज्याभिषेक की तैयारी होने लगती है। 'नियति' की अनुकूलता के साथ काव्य का अंत होता है। अंत में राजा राम को वसिष्ठ द्वारा राजधर्म का उपदेश दिया गया है।

## तमिल

तमिल साहित्य की परम्परा ईसा की दूसरी शती से आरंभ होती है। इस युग को तमिल इतिहासकार संगम-साहित्य का युग कहते हैं। राम-कथा का उल्लेख सर्वप्रथम संगम-साहित्य में ही मिलता है। पूरनानूरू संग्रह में रावण द्वारा सीता के हरण तथा सीता द्वारा फेंके गये आभूषणों को बंदरों द्वारा उठाकर शरीर पर इतस्ततः पहन लेने का वर्णन एक पद्य में मिलता है। एक अन्य संग्रह 'अहनानूरू' के एक पद्य में लंका पर आक्रमण करने के पूर्व राम द्वारा समुद्र के तीर पर वानरपतियों से मंत्रणा करने का उल्लेख है। संगम-युग के एक कवि का नाम तो आर्षमहाकवि वाल्मीकि के नाम के अनुकूल 'वानमिकी' ही मिलता है। संगमोत्तर काव्यों 'सिलप्पदिकारम्' तथा 'मणिमेकलै' में रामायण के प्रसंगों का संकेत उपलब्ध होता है। सिलप्पदिकारम् के रचयिता ने वाल्मीकि का आदर के साथ स्मरण करते कहा है-"वह कर्ण नहीं है जिसने रामायण की कथा नहीं सुनी है, जहाँ राम के रूप में विष्णु अपने अनुज के साथ वन गये थे और उनके वे कोमल चरण पैदल चलने

से आरक्त हो गये, जिसने केवल दो पैर में त्रिविक्रमरूप में तीनों लोकों को नाप लिया था और तीसरा चरण राजा महाबलि के मस्तक पर रखा था, उन्हीं चरणों से उन्होंने समुद्र पारकर रावण का कुल सहित वध किया था और संम्पूर्ण लंका को ध्वस्त कर डाला था।"[1]

तमिल में सम्पूर्ण रामायण संभवतः सर्वप्रथम पेरून्दवनार (८वीं शती) ने रची थी, जो आज उपलब्ध नहीं है। इसका उल्लेख 'श्रीरामकथा' के रूप में पेरून्दवनार में तमिल महाभारत में किया है। अन्य तमिल ग्रन्थ 'याप्परूङ्कलवृत्ति' (६वीं शती) में तमिल के वेणबा छंद में लिखे 'रामायण तथा पुराणसागर' का उल्लेख मिलता है जो आज नहीं मिलता।

रामकथा के तमिल प्रान्त में अत्यधिक प्रचलन का एक और प्रमाण ७वीं तथा ८वीं शती के वैष्णव आलवार संतों तथा शैव नायनमार संतों की रचनाओं में मिलता है। वैष्णव आलवारों के पदों में रामकथा के प्रसंगों का इतना अधिक उल्लेख है कि इनके आधार पर 'आलवार रामायण' की ही कुछ लोगों ने कल्पना कर डाली है[2] । इन स्थलों से यह भी स्पष्ट है कि आलवारों में विष्णु के कृष्णरूप के अतिरिक्त रामरूप की भी उपासना प्रचलित थी। कई आलवारों के रामकथा संबंधी पद मिलते हैं, जिनकी संख्या सौ से भी ऊपर है। इनमें पेरियालवार (विष्णुचित्त) ने हनुमान् द्वारा सीता को राममुद्रिका देने के प्रसंग का संकेत किया है। प्रसिद्ध आलवार संत कुलशेखरालवार के पदों में रामकथा विस्तार से मिलती है। उन्होंने एक पद में राम-वनवास के बाद दशरथ की दीनता का वर्णन किया है। वे १० पदों में पूरी रामकथा कहते हैं। एक पद में राम द्वारा अगस्त्य से रावण की कहानी और अन्य पद में लव-कुश द्वारा रामायण के सुने जाने का भी कुलशेखर ने वर्णन किया है। इससे यह पता चलता है कि ८वीं शती तक तमिल प्रान्त में उत्तरकाण्ड की कथा भी ज्ञात थी। अन्य संत नम्मालवार (शठकोपाचार्य) ने भी राम-कथा के प्रसंगों पर पद कहे हैं। शठकोपाचार्य को भक्ति में मधुरोपासना का प्रवर्तक माना जाता है। अन्य संत थिरूमंगै आलवार के एक पद में रावण-वध के बाद राक्षसों की दुर्दशा का वर्णन है। शैव संत नायमारों ने भी रामकथा का संकेत किया है, पर उनके पदों में रावण की महिमा अधिक मिलती है।

तमिल की प्रसिद्धतम रामायण कम्बन् रचित 'रामावतारमहाकथा' है। कम्बन् का समय कतिपय विद्वान् नवीं शती ई. और अन्य विद्वान् १२ वीं शती ई. मानते हैं। कम्बन् ने स्पष्टतः अपनी रचना में बाल्मीकि (वान्मीकि) का ऋण स्वीकार किया है। वे कहते हैं-"जैसे दुग्ध-समुद्र के तीर बैठा बिलाव यह सोचता है कि वह सारे समुद्र को चाट जायेगा, ऐसे ही मैं वाल्मीकि द्वारा वर्णित रामायण कथा का पुनः वर्णन करने की कामना कर रहा हूँ।" कम्बन् की रामायण युद्धकाण्ड में रामराज्याभिषेक के साथ समाप्त हो जाती

---

१. संदर्भ ग्रन्थः एम.एस. पूर्णलिंगम् पिल्लै, **हिस्ट्री आफ तमिल लिटरेचर**

२. दे. डॉ. मलिकमोहम्मदः **वैष्णव भक्ति आन्दोलन का अध्ययन** पृ. २०८-२१२

है, इसमें उत्तरकाण्ड नहीं मिलता। इस रामायण का विशेष विवेचन पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया जा चुका है। काव्य सौंदर्य के निदर्शन के रूप में राम-वनवास के समय अयोध्या की दशा का यह वर्णन देखियेः-

रसोइयों से धुआँ निकलना बन्द हो गया,
छतों पर नहीं रही, जलते चंदन की सुगंध
तोतों को दूध के प्याले मिलना बन्द हो गया,
झूलों पर नहीं थे, झुलाने वाले हाथ स्त्रियों के,
रोते हुए बालक।
मृदंगध्वनि बन्द हो गई,
मुखर वीणायें मूक हो गईं
शान्त थी खुशियाँ मनाती भीड़ की आवाज
और केवल क्रंदनध्वनि से ही
परिपूर्ण थे राजमार्ग[1]।

तमिल साहित्य के मध्ययुग तथा आधुनिक युग में राम-कथा से संबद्ध उल्लेखनीय साहित्य बहुत उपलब्ध होता है। चक्रवर्ती राजगोपालाचारी ने तमिल में 'चक्रवर्तित्तिरूमकन' शीर्षक से रामायण का रूपान्तर प्रस्तुत किया है, जो तमिल भाषियों में विशेष प्रसिद्ध है। उन्होंने इसका अंगरेजी रूपान्तर भी किया है। इसके अतिरिक्त रामायण के संक्षिप्त तथा अंशतः तमिल रूपान्तर अन्य विद्वानों ने भी किये हैं, जिनमें तेतियुर सुब्रह्मण्यम शास्त्री, टी. सुन्दराचारी, तथा अनन्तराम दीक्षित उल्लेखनीय है। सीता-हरण के प्रसंग को लेकर लिखा नाटक 'इलंकेश्वरन्' का भी यहाँ उल्लेख कर देना आवश्यक होगा।

## मलयालम[2]

मलयालम साहित्य का आरंभिक युग साहित्यिक इतिहास में द्रविड़ प्रभाव-काल के नाम से अभिहित किया जाता है। कुछ विद्वानों के अनुसार मलयालम की दो राम-कथा संबंधी कृतियाँ 'रामचरितम्' तथा 'रामकथा पाट्टु' इसी काल की हैं, क्योंकि इनमें तमिल शब्दों की प्रचुरता मिलती है। किन्तु दूसरे विद्वान् इन रचनाओं को मात्र शब्दावली के आधार पर इतना पुराना नहीं मानना चाहते। इनके अनुसार 'रामचरितम्' १२वीं शती ई. से अधिक पुरानी रचना नहीं है और इससे पूर्व की मलयालम की कोई कृति नहीं मिलती।

---

१. एस. महाराजनः **कम्बन्** (हिन्दी अनुवाद) पृ.३२-३३)।

२. संदर्भ ग्रन्थ : के. कृष्ण मेनोन्, **लैंडमार्क्स आफ मलयालम लिटरेचर,** रत्नमयी देवी दीक्षितः **केरली साहित्यदर्शन.**)

'रामचरितम्' का कथानक वाल्मीकि-रामायण के युद्धकाण्ड से लिया गया है। यह रचना द्रविड़ मात्रावृत्तों में निबद्ध है। इस रचना की छन्दोगत विशेषता यह है कि तमिल छंदों की तरह यहाँ मोनै (प्रथमाक्षर की द्विपदी की दोनों पदों में आवृत्ति), एतुकै (चतुष्पदी के द्वितीय अक्षर की चारों चरणों में आवृत्ति), एतुकै (चतुष्पदी के द्वितीय अक्षर की चारों चरणों में आवृत्ति) तथा अंतादि (पूर्ववर्ती छंद के अंतिम अक्षर से परवर्ती छंद का आरंभ) जैसी आनुप्रासिक योजना पाई जाती है। इस रचना में १६४ भागों में निबद्ध १८१४ चतुष्पदियाँ हैं। इसके रचयिता त्रावनकोर के राजा-चेरमान माने जाते हैं। इसमें राम का देवत्व स्वीकृत किया गया है। आरंभ में ही कवि ने रचना की प्रेरणा देने के लिये राम से यह प्रार्थना की है:-

"पुष्प से उद्भूत सुन्दरी लक्ष्मी के हृदय में निवास करने वाले हे अरविन्दाक्ष, ब्राह्मणों, योगियों आदि द्वारा व्याकुल होकर खोजे जाने पर भी छिपे रहने वाले परम ज्ञान-स्वरूप,धनघोर वर्षा को झेलने वाले भगवान्, आपने राजा राम बनकर राक्षसों के स्वामी का वध किया। उस कथा को ललित काव्य में निबद्ध करने के लिये मुझ पर अनुग्रह कीजिए।"[1]

इनके पश्चात् मध्य तिरुवितांकुर के 'निरंणदेश' में पैदा हुए राम पणिक्कर ने राम-कथा से संवद्ध 'रामायणम्' की रचना की। यह रचना वाल्मीकि का मात्र रूपान्तर नहीं है, अपितु कवि ने निजी मौलिकता का परिचय दिया है।

द्रविड़ प्रभाव-काल के बाद मलयालम पर संस्कृत भाषा और उसकी काव्य-शैली का प्रभाव बढ़ने लगा। फलतः द्रविड़ मात्रा वृत्तों के स्थान पर काव्य में संस्कृत वर्णवृत्तों का प्राबल्य ही नहीं हुआ है, अपितु संस्कृत पदावली से गर्भित मलयालम की 'मणिप्रवाल' शैली का भी प्रयोग मलयालम में होने लगा। इस युग की रचना कालीकट के जमोरिन के राजकवि पुनम् नम्पूतिरि का 'रामायणचम्पू' है, जिसपर भोजराज की संस्कृत रचना 'रामायणचम्पू' का प्रभाव भी परिलक्षित होता है। इस चम्पूकाव्य में रावणोद्भवं, रामावतारं, ताटकावधं, अहल्यामोक्षं, सीतास्वयंवरं, परशुरामविजयं, विच्छिन्नाभिषेकं, रामाभिषेकं, सीतापरित्यागं, अश्वमेधं और स्वर्गारोहणं शीर्षक प्रकरण हैं। वाल्मीकि के उत्तर-काण्ड की कथा भी मलयालम के 'रामायणचम्पू' में मिलती है। मलयालम के चम्पूकाव्य कथा-वर्णन की अपेक्षा वातावरण तथा दृश्यों के चित्रण पर अधिक जोर देते हैं, यह विशेषता नम्पूतिरि की रचना में मिलती है। इस परम्परा की अन्य रचना 'रामार्जुनीयं' है। इन दिनों मलयालम में गीत-शैली का भी उदय मिलता है। इन गीतों में संस्कृत से बोझिल भाषा नहीं मिलती। गीत-परम्परा में एक राम-काव्य (गीतबद्ध) मिलता है-'परशुरामचरितं, जिसके रचयिता का पता नहीं चलता।

---

१. **केरलीसाहित्य-दर्शन** पृ. ३० से उद्धृत

वाल्मीकि रामायण के आधार पर 'रामायण' की रचना करने वाले प्रथम मध्ययुगीन कवि कण्णरशन् पणिक्कर (१५वीं शती ई.) हैं। इन्हीं की रचना से प्रभावित होकर मलयालम के महाकवि तुंचन् एडुतच्छन (१७वीं शती पूर्वार्ध) ने 'अध्यात्मरामायण' का मौलिक ढ़ंग से रूपान्तर उपस्थित किया। एडुतच्छन ने रामायण के अतिरिक्त महाभारत तथा भागवत की भी मलयालम में रचना की है। इनकी काव्यशैली अलंकार-वर्णन-चातुर्य, उचित पदविन्यास तथा संगीतात्मकता के साथ-साथ रसव्यंजना की दृष्टि से भी उदात्त कोटि की है। एडुतच्छन ने रामादि सत् पात्रों का ही नहीं, रावण जैसे पात्रों का भी सहृदयता से चित्रण किया है। उनका रावण परमभागवत, नीतिनिष्ठ तथा दक्षिण नायक है। उसका राम के प्रति द्वेष इसलिये है कि वह उनके हाथों मरना चाहता है। एडुतच्छन ने रावण की इस कामना को इन शब्दों में वर्णित किया है-

"यदि रामचन्द्र ने खरादि राक्षसों का इस तरह वध कर दिया, तो वे मनुष्य नहीं हैं। निश्चय ही वे भक्तवत्सल मोक्षदाता परमात्मा हैं, ब्रह्मा की प्रार्थना पर मुझे मारने के लिये अवतीर्ण हुए भगवान् नारायण ही हैं। चलो अच्छा है, अब मैं शीघ्रता करूँगा। किसी प्रकार उनके क्रोध को प्रज्वलित करने का प्रयत्न करना चाहिए। उनके हाथों से मरूँगा तो वैकुण्ठ मिलेगा, नहीं तो शत्रु-जय करके लंका का पालन करूँगा"[1]। एडुतच्छन की 'अध्यात्मरामायण' की वाल्मीकि रामायण के साथ तुलना डॉ. त्रिपाठी के पूर्ववर्ती लेख में की जा चुकी है अतः यहाँ पिष्टपेषण अनावश्यक होगा।

केरल में कथकलि नाट्य-परम्परा का विकास प्रसिद्ध है। इस नाट्यपरम्परा का साहित्य 'आट्टकथा' के नाम से प्रचलित है। ईसा की पन्द्रहवीं शती में यहाँ कृष्णकथा से संबंध कथकलि 'कृष्णन-आट्टं' के प्रभाव से रामकथा से संबंध कथकलि नाट्य-परम्परा का भी उदय हुआ जो 'रामन्'-आट्ट कही गई। प्राचीन आट्टकथाओं में पद्यबद्ध संस्कृत में तथा गद्यबद्धसंवाद 'मणिप्रवाल' मलयालम में मिलते हैं। इनकी भाषा में अनुप्रास तथा यमक की प्रचुरता मिलती हैं। 'रामन्आट्टं' कथकलि साहित्य आठ भागों में है,- पुत्रकामेष्टि, अवतारं, स्वयंवरं, विच्छिनाभिषेकं, वालिवधं, तोरण-युद्धं और राम-रावण-युद्धं। इन 'रामन् आट्टं' के लेखकों में रामवर्मा अधिक प्रसिद्ध हैं। रामकथा से संबद्ध एक अन्य 'आट्टं' 'रावण-विजयं' है, जिसमें रावण द्वारा कुबेर को हराने और कैलासपर्वत को उठाने तथा शिव को प्रसन्न कर चन्द्रहास खड्ग पाने की कथा प्रदर्शित की जाती है। कथकलि में भास के 'अभिषेक' तथा 'प्रतिमा' नाटक और शक्तिभद्र के 'आश्चर्यचूड़ामणि' के खेले जाने की परंपरा आज भी पाई जाती है।

मलयालम में लोकगीतों में रामकथा का प्रचलन पाया जाता है। कई कवियों ने इस तरह के लोकगीत निबद्ध किये हैं, जो 'रामायणं कुरत्तिप्पादट्टु' कहलाते हैं।

---

१. **कैरलीसाहित्यदर्शन** पृ. ७४ पर उद्धृत

आधुनिक काल में अड़कतु पद्नाभ कुरुप्पु ने रामकथा को अपने काव्य 'रामचन्द्रविलासं' में निबद्ध किया है। इस काव्य में कुरुप्पु ने वाल्मीकि की अपेक्षा एडुतच्छन का अनुसरण किया है। इस महाकाव्य के शब्दसौष्ठव, प्रसादगुण तथा रसव्यंजना की समीक्षकों ने प्रशंसा की है। रावण सीता के समक्ष प्रणय-निवेदन करते समय राम को छोड़ने को कहता है। वहाँ कवि की वाग्वैदग्ध्य-योजना दृष्टव्य है:-

"बगुला पक्षी को कमलनाल किसलिये चाहिए? अन्धे को दर्पण से क्या मतलब? बिल्ली को रूई का क्या उपयोग? इसी प्रकार संन्यासी को युवतियों की क्या आवश्यकता?"

आधुनिक मलयालम में और भी राम-कथा-साहित्य लिखा गया है, जिनमें विशेष प्रसिद्ध रचना कुमारन आशान् की 'बाल-रामायणं' है जो अनुष्टुप् छंदों में रचित है। यह रचना किशोर-वयस्कों में अधिक प्रचलित है। उन्होंने सीता-वनवास के बाद सीता की चिन्ता को लेकर एक लंबी रचना भी की है-'चिंताविष्टिय सीता', जिसमें सीता के चरित्र को अधिक उदात्तता तथा प्रमुखता के साथ चित्रित किया गया है।

महाकवि वल्लतोत ने 'वाल्मीकिरामायण' का काव्यबद्ध अनुवाद तथा डॉ. एस.के. नायर ने 'कम्बन् रामायण' का मलयालम में काव्यबद्ध अनुवाद किया है। श्री वेन्निक्कुलम् गोपाल कुरूप्प ने तुलसी के 'रामचरितमानस' का हिन्दी मलयालम रूपान्तर किया है। आधुनिक काल में रामकथा से संबद्ध नाटक भी लिखे गये हैं। इनमें विशेष प्रसिद्ध सरदार के.एम.पणिक्कर का 'मदोन्दरी' नाटक है।

**नेपाली**–नेपाली भाषा में भानुभक्त की 'रामायण' विशेष प्रसिद्ध है, जिसका विवेचन विस्तार से पूर्ववर्ती परिच्छेद में किया गया है। भानुभक्त का समय १८१४-१८८६ ई. है। इनसे भी पहले गुमानी पन्त (१७६०-१८४६ ई.) तथा पंडित रघुनाथ भट्ट (१८११-१८६१) ने रामायण की रचनायें की थीं। गुमानी पंत की रामायण मूलतः नेपाली में न होकर कुमायूँनी बोली में है, जो नेपाली से काफी मिलती-जुलती है।

भानुभक्त (१८१४-१८८६ ई.) ने अपनी रामायण का आधार वाल्मीकिरामायण को न बनाकर 'अध्यात्मरामायण' को बनाया है, जहाँ वाल्मीकि की तरह राम का चरित्र 'पुरुषोत्तम' के रूप में चित्रित न कर परात्पर सत्ता के सगुण रूप में चित्रित किया गया है। गोस्वामी तुलसीदास की भाँति भानुभक्त की रामायण भी भक्तिप्रधान काव्य है। प्रायः विद्वानों ने इसे 'अध्यात्मरामायण' का अनुवाद माना है, किन्तु कई स्थानों पर भानुभक्त ने शाब्दिक अनुवाद न कर मौलिकता का समावेश कर दिया है। नेपाली में रामकथा को आधार बनाकर अन्य काव्य भी लिखे गये हैं, जिनमें पंडित सोमनाथ सिद्गल की रचना 'आदर्श राघव' है, जिसका आधार वाल्मीकि है। यह काव्य सोलह सर्गों में विभक्त है, जिसमें विविध संस्कृत वर्णवृत्तों का प्रयोग किया गया है।

कवि पात्रों के मनोभावों और प्रकृति के रमणीय चित्रों के अंकन में कुशल है। श्रीमती कमला सांकृत्यान के शब्दों में "कवि सोमनाथ प्राकृतिक सौंदर्य के वर्णन में सिद्धहस्त हैं। वे प्रकृति की गतिशीलता का मानवीकरण करने तथा मित शब्दों और उपमाओं में अपने भावों को व्यक्त करने में कुशल हैं"[1] उदाहरण के लिये हम रावण द्वारा सीता को हर कर ले जाने पर राम-विलाप का स्थल ले सकते हैं:-

"हा, मेरे हृदय की अनर्घ्य मणिमाला खो गई है, मैं उसे कहाँ पा सकता हूँ? यह मेरे ह्दय में असीम पीड़ा उत्पन्न कर रही है। संसार का सौंदर्य मेरे लिये नष्ट हो गया है। मेरे मन की शांति लुप्त हो गई है। मेरा प्रिय विमुक्त हो गया है और वह देदीप्यमान तारा जिसने मेरे जीवन को हरा-भरा और रमणीय बनाया, अस्त हो चुका है"[2]।

नेपाली में अन्य रामकाव्य हैं:-

०१. लेखनाथ शर्मा पौदयालकृत 'मेरो राम' (या रामायण-सार)

०२. रमाकान्तबरालकृत 'अद्भुतरामायण' (अपूर्णः उपलब्ध)

०३. पं. भोजराजशर्माकृत 'आनन्दरामायण'

०४. पं. कालिदास परजुलिकृत भवभूति के 'उत्तररामचरित' का अनुवाद

०५. खड्ग बहादुर श्रेष्ठकृत 'राधेश्याम रामायण', जिस पर कहीं-कहीं गोस्वामी जी के 'मानस' का प्रभाव मिलता है।

०६. रेवतीरमण नेओपानियाकृत 'अग्निवेश रामायण' तथा तुलसी के मानस के कुछ कांडो का नेपाली काव्यानुवाद।

०७. सोमनाथ खाटीवाडाकृत 'रामाश्वमेधकाण्ड'

इसके अतिरिक्त नेपाली गद्य में भी रामायण के रूपान्तर मिलते हैं। शक्तिवल्लभ अर्याल ने सर्वप्रथम गद्य में रामायण लिखी है। सम्पूर्ण सातों काण्डों में रामायण का गद्य रूपान्तर सुन्दरानन्द बनराह का है। पं. चक्रपाणि चालिसे ने 'नेपालीसंक्षिप्त रामायण' की रचना की है जो छात्रों में विशेष प्रचलित है। श्री भैरव सिंह थापा ने 'अध्यात्मरामायण' के आधार पर नेपाली गद्य में 'आत्मरामायण' की रचना की है, जिसका प्रकाशन १६५८ में हुआ है। नेपाल में रामायण महाकाव्य तथा रामकथा के प्रचार-प्रसार तथा समादर का यह प्रभूत साहित्य पुष्कल प्रमाण है।

---

१. कमला सांकृत्यायनः रामायण इन नेपाल (द रामायण ट्रेडीशन इन एशिया) पृ. ३७७

२. आदर्शराघव सर्ग ७ श्लोक ३६

मैथिली, राजस्थानी तथा मणिपुरी भाषाओं में भी रामायण तथा राम-साहित्य उपलब्ध होता है। चन्दा झा की मैथिली रामायण का जिक्र किया जा चुका है तथा मैथिली में राम-कथा के प्रसंगों से जुड़े नाटक भी लिखे गये हैं। राजस्थानी में कतिपय रचनायें मिलती हैं, पर वे अप्रकाशित हैं। इनमें प्रसिद्ध 'अवतारचरित' में वर्णित रामकथा है। इनके अतिरिक्त मैथिली तथा राजस्थानी में राम से संबद्ध अनेक लोकगीत प्रचलित हैं। मणिपुरी में प्रथम 'रामायण' राजा गरीब निवाज (१७०९-१७४८ ई.) के राजकवि की सप्तकाण्डात्मक रामायण है, जिसका आधार वाल्मीकि की रचना न होकर, कृत्तिवासकृत बंगला रामायण है। राजा भाग्यचन्द्र के राजकवि लांभांगों सिंग ने 'राम नोङ् बा' (राम का स्वर्गमन) काव्य की रचना की है, जिसमें उत्तरकाण्ड के अंतिम अंश की कथा है। इसके अतिरिक्त मणिपुरी में प्रो. मीनकेतन ने 'सीतावनवास' नाटक लिखा है। भवभूति के उत्तररामचरित का भी मणिपुरी अनुवाद प्रकाशित हुआ है। सम्पूर्ण वाल्मीकि रामायण का मणिपुरी अनुवाद श्री इबुङ्होयइम सिंग ने प्रस्तुत किया है। इसके अतिरिक्त मणिपुरी कवि नवद्वीपचन्द्र सिंग ने माइकेल मधुसूदनदत्त के बंगला काव्य 'मेघनादवध' का मणिपुरी काव्य में रूपान्तर किया है। मणिपुरी में राम से संबद्ध जात्रा-नाटकों के खेले जाने की भी परम्परा है, पर वह कृष्णपरक जात्रा-नाटकों जैसी समृद्ध नहीं है

सभी भारतीय भाषाओं और बोलियों में राम से जुड़ा प्रचुर लोक साहित्य है। संस्कारों और उत्सवों में राम से जुड़े प्रसंगों के लोकगीत गाये जाते हैं। रामलीला के विविध प्रदर्शन उत्तरी भारत की रामलीला, असम, उड़ीसा तथा बंगाल की जात्रा, गुजरात की भवाई, दक्षिण की यक्षगान तथा कथकलि नाट्य-शैलियों के अभिनयों में आज भी अभिजात तथा सामान्य भारतीय जनता को रामायण के महान् भारतीय आदर्श चरित्रों का साक्षात्कार कराते देखे जा सकते हैं।

# लोक-साहित्य तथा लोक-परम्परा में रामायण

संस्कृत साहित्य में रामायण आदिकाव्य माना जाता है। वाल्मीकि रामायण में लिखा है कि महर्षि वाल्मीकि के हृदय में क्रौंचवध के कारण जो शोक उत्पन्न हुआ वही श्लोक रूप में परिणत हो गया[1] और तभी से वाणी का प्रारम्भ हुआ। ऐसे वश्यवाक् आदिकवि वाल्मीकि ने जिस रामचरित को लिखा वही रामायण के रूप में प्रवर्तित हो गया। अतः ऐसे महान् ऋषि तथा आदिकवि के द्वारा प्रणीत इस आदिकाव्य का भारतीय साहित्य तथा संस्कृति में सर्वातिशायी प्रभाव का होना स्वाभाविक ही है।

इस आदिकाव्य ने संस्कृत साहित्य के अतिरिक्त प्राकृत, पालि और अपभ्रंश भाषाओं को प्रभावित करने के अतिरिक्त आधुनिक भारतीय भाषाओं पर भी अपना अमिट प्रभाव स्थापित किया है। यह संस्कृत के काव्यों तथा नाटकों का उपजीव्य ग्रन्थ होने के साथ ही अन्य भारतीय भाषाओं के लिए भी उत्स रहा है। आज कोई भी ऐसी भारतीय भाषा नहीं है जो रामायण के प्रभाव से अछूती रही हो। किं बहुना, दक्षिण भारत में प्रचलित द्रविड़ भाषायें– तमिल, तेलुगु, कन्नड़ एवं मलयालम भी इसके सर्वतोमुखी प्रभाव से वञ्चित नहीं हैं।

रामायण ने बृहत्तर भारत की भाषाओं तथा साहित्य को भी प्रभावित किया है। जिसकी कथा बड़ी लम्बी तथा मनोरंजक है[2]। परन्तु यहाँ पर स्थानाभाव के कारण केवल लोक-साहित्य तथा लोक-परम्परा में प्रचलित रामायण का ही संक्षेप रूप में वर्णन किया जाता है।

## १. भोजपुरी लोक-साहित्य

भोजपुरी लोकगीतों में भगवान् राम के जीवन से सम्बन्धित विभिन्न कथाओं का उल्लेख पाया जाता है। राम के जीवन का कदाचित् ही कोई ऐसा पहलू हो जिसे अज्ञातनामा लोककवि ने स्पर्श न किया हो। रामायण के नायक के सम्बन्ध में इतनी अधिक कथायें उपलब्ध होती हैं कि उनके केवल संग्रह मात्र से 'भोजपुरी रामायण' का निर्माण किया जा सकता है।

भोजपुरी लोकगीतों में जो रामकथा उपलब्ध होती है उसमें प्रायः दो विशेषतायें प्रमुख रूप से मिलती हैं। (१) मूलरामायण की कथा में परिवर्तन (२) रामायण के विभिन्न पात्रों के चरित्र-चित्रण में परिवर्तन।

---

१. "शोकः श्लोकत्वमागतः।" वा.रा. १.२.४०, रघुवंश १४.७०

२. इसके विशेष विवरण के लिए देखिए–रामायण इन ए एशियन ट्रेडीशन्स।

## पुत्र-जन्म

वाल्मीकि ने अपने आदिकाव्य में राम का चरित्र-चित्रण एक महापुरुष महामानव के रूप में किया है। गोस्वामी तुलसीदास ने राम को देवत्व प्रदान कर उनका वर्णन देवता-भगवान् के रूप में प्रस्तुत किया है। परन्तु भोजपुरी लोकगीतों में राम का वर्णन एक मानव के रूप में पाया जाता है। भोजपुरी समाज में राम पुत्र के प्रतीक तथा दशरथ पिता के प्रतीक रूप में माने गये हैं। चक्रवर्ती राजा दशरथ एक साधारण पिता के रूप में चित्रित किये गये हैं। जब कोई दासी उनकी गर्भवती स्त्री की प्रसव-वेदना का निवेदन करती है तब वह एक साधारण ग्रामीण पति की भाँति धनाड़नि (दाई) को खोजने के लिए निकल पड़ते हैं और रास्ते में उसके घर का पता लोगों से पूछ कर उसे बुला लाते हैं[१]। वह पालकी पर चढ़कर चलने का आग्रह करती है जिसे वे तत्काल स्वीकार कर लेते हैं। गीत की कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार हैं[२]।

भोजपुरी प्रदेश में पुत्र-जन्म के अवसर पर बड़ा उत्सव तथा उल्लास मनाया जाता है। ब्राह्मणों को दान तथा गरीबों को भोजन दिया जाता है। राजा दशरथ भी राम के जन्म होने पर एक साधारण भोजपुरिया पिता की भाँति ब्राह्मणों को दान देते दिखलाई पड़ते हैं। किम्बहुना, राम भी वाल्मीकि के आश्रम में लव-कुश-जन्म का जब समाचार सुनते हैं तब हाथी, घोड़ा, गाय, अन्न और वस्त्र सभी कुछ प्रसन्न होकर दान कर देते हैं।

इन लोकगीतों में राम का चित्रण एक साधारण पति के रूप में किया गया है। पुत्री का पिता अपनी कन्या के विवाह के लिए पूर्व और पश्चिम दिशाओं में वर खोजता है। वह उड़ीसा में जगन्नाथ पुरी की भी यात्रा करता है परन्तु उसे कहीं उचित तथा सुन्दर वर- सिरी राम- नहीं मिलता है[३]। अन्त में अयोध्या में ही वह सरयू के किनारे खेलते हुए राम को पाता है और उनसे अपनी पुत्री का विवाह कर देता है। कहने का आशय यह है कि भोजपुरी लोकगीतों में राम एक साधारण पुत्र तथा सामान्य पति के रूप में चित्रित किये गये हैं[४]।

## सीता-वनवास का कारण

राम के द्वारा सीता को वनवास दिये जाने के अनेक कारण बतलाये गये हैं। किसी

---

१. भोजपुरी क्षेत्र के गाँव में दाई (मिडवाइफ) का काम "चमाइन" (चमार की स्त्री) करती है। वहाँ "मैटरनिटी हॉस्पिटल" आज भी नहीं है।

२. आताना बचन राजा सुनलनि, सुनही ना पवलनि ए।
राजा चलि भइये मोरंग देसवा, जहवाँ बसे धगड़िनि ए।।
डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय **भोजपुरी-लोकगीत** (गीत सं.५)

३. पूरब खोजते बेटी पच्छिम खोजते, अबरू उड़ीसा जगरनाथए कतउना मिलेले सिरिरामए। वही

४. कृष्णदेव उपाध्याय- वही गीत १० तथा २०

ने इसका कारण धोबी के द्वारा राम की निन्दा बतलाया है, तो किसी ने सीता के द्वारा वन में भ्रमण करने की इच्छा। परन्तु भोजपुरी लोकगीतों में सीता-वनवास का कारण उनके द्वारा रावण का चित्र बनाना बतलाया गया है। सीता एक दिन रावण का चित्र 'उरेह' रही थी जिसको उनकी ननद 'शान्ता' ने देख लिया, उसने राम से इसकी शिकायत कर दी। राम ने केवल इसी अपराध के लिए गर्भवती सीता को ले जाकर जंगल में छोड़ आने के लिए लक्ष्मण को आदेश दे दिया[1]।

लोककवि ने राम के इस कृत्य को अत्याचार के रूप में चित्रित किया है। भोजपुरी में 'रावन डरेहूना' एक सूक्ति बन गई है जिसका अर्थ होता है झगड़ा लगाना अथवा शत्रुता पैदा करना। अवधी लोकगीतों में भी सीता के वनवास का कारण रावण का चित्रांकन करना ही बतलाया गया है[2]। परन्तु अवधी गीत में राम की बहिन को शान्ता न बतलाकर सुभद्रा कहा गया है।

## सीता के चरित्र में परिवर्तन

वाल्मीकि ने सीता को एक आदर्श पत्नी के रूप में चित्रित किया है जो पति की आज्ञाकारिणी है। महाकवि कालिदास ने सीता के चरित्र का जो अंकन किया है वह भारतीय भाग्यवादी नारी के अनुरूप ही है। कालिदास की सीता वनवास का कारण अपने पूर्व जन्म के पाप कर्मों के फल को ही बतलाती है[3]। वह राम के विरुद्ध एक शब्द भी नहीं बोलती है। परन्तु अवधी लोकगीतों में जिस सीता को इस अवसर पर प्रस्तुत किया गया है वह अत्यन्त दुर्धर्ष, अन्याय-विरोधी, क्रोधी तथा अपशब्द का प्रयोग करने वाली है। वाल्मीकि के आश्रम में जब उसे दो पुत्र-रत्नों की प्राप्ति होती है तब वह नाई से पुत्र जन्म की सूचना राजा दशरथ, रानी कौसल्या तथा लक्ष्मण के पास तो अयोध्या भिजवाती है परन्तु वह नाई को आदेश देती है कि उस पापी (राम) को इसकी सूचना मत देना[4]। वास्तव में जिस व्यक्ति ने अपनी 'गर्भवती' पत्नी का परित्याग कर दिया और उसे जंगल में छोड़वा दिया यदि उसे 'पापी' की संज्ञा न दी जाय तो किसे दी जायेगी। राम ने स्वयं उत्तररामचरित में एक स्थान

---

१. भइया देहुना सीता के बनवास, जेहि सीता रावना डरेहेली नु की।
डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय-**भोजपुरी लोकगीत** भाग-१

२. डॉ. महेश प्रताप नारायण अवस्थी- **अवधी लोकगीत हजारा** पृ.५८ गीत सं.२२

३. कल्याणबुद्धेरथवा तवायं, न कामचारो मयि शंकनीयः।
ममैव जन्मान्तरपातकानां, विपाकविस्फूर्जथुरप्रसह्यः।।
(कालिदास-रघुवंश-१४/६२)

४. पहिले रोचन राजा दशरथ, दूसरा कोसिला रानी हो।
ए हो तीसरे ही हेउ देवर लछमन, पपियहिं न जनाइल हो।।
डॉ. महेश प्रताप नारायण अवस्थी- **अवधी लोकगीत हजारा** पृ. ५६ गीत सं.२३ (रोचना)

पर अपने को "सीताविवासनपटोः करुणा कुतस्ते'[1]" ऐसा कहा है। ऐसी दशा में अवधी लोककवि के द्वारा सीता के चरित्र का इस प्रकार वर्णन करना उचित ही कहा जायेगा।

कहने का आशय यह है कि सीता-वनवास के कारणों में लोककवि ने जहाँ एक नवीन कारण की उद्‌भावना कर मूल कथा में थोड़ा परिवर्तन कर दिया है वहाँ उसने सती साध्वी, भाग्यवादी, सीधी-सादी सीता को एक तेज, तर्रार तथा अन्याय का विरोध करने वाली 'पत्नी' के रूप में चित्रित किया है।

## सीता की अग्नि-परीक्षा

महाकवि भवभूति ने लिखा है कि स्त्रियों तथा कविता के सम्बन्ध में मनुष्य दोषों को ढूँढते फिरते हैं :-

**यथा स्त्रीणां तथा वाचां, साधुत्वे दुर्जनो जनः। (उ.रा.च.१.५)**

भोजपुरी प्रदेश के लोग भी स्त्रियों के चरित्र के सम्बन्ध में बड़े 'शक्की' होते हैं अर्थात् पद-पद पर सन्देह प्रकट करते हैं। भोजपुरी लोकगीतों में राम का चरित्र एक साधारण भोजपुरिया पति के रूप में दिखलाया गया है। लोकगीतों में वर्णित सीता की अग्नि-परीक्षा से यह बात बिल्कुल स्पष्ट हो जाती है। रावण की अशोक-वाटिका रूपी कारागार में रहने वाली सीता के चरित्र की परीक्षा लेना ही अनुचित था परन्तु राम को इस अनुचित कार्य का बीड़ा उठाने पर भी सन्तोष नहीं हो रहा है। यही आश्चर्य की बात है।

सीता ने राम के आग्रह करने पर जब अपने चरित्र की परीक्षा अग्नि को हाथों में लेकर दी तब आग ठण्डी पड़ जाती है और सीता अपने सतीत्व की परीक्षा में उत्तीर्ण हो जाती है[२]। परन्तु राम-जो एक अति सामान्य व्यक्ति के रूप में चित्रित किये गये हैं- कहते हैं कि मैं इस परीक्षा पर विश्वास नहीं करता मैं तो 'सूर्य दिव्य' लेना चाहता हूँ[३]। फिर सीता ने सूर्य दिव्य, सर्प दिव्य, जल दिव्य तथा तुलसी दिव्य आदि अनेक परीक्षाओं को दिया। तब कहीं राम के संशयालु मन को विश्वास हुआ। अवधी लोकगीतों में इसी प्रकार राम के चरित्र का वर्णन एक अत्यन्त साधारण अवधी किसान के रूप में पाया जाता है।

एक लोकगीत में राम के वन जाते समय कौसल्या के हृदय की मार्मिक पीड़ा का वर्णन पाया जाता है। राम हाथ और पाँव में गहना पहन कर वन जाते हैं। इससे अनुमान

---

१. उत्तररामचरित २.१०

२. जब रे सीता देई अगिनि हाथे लिहली, अगिन भइली जुड़ पानी ए।
इहो किरियवा ए सीता हम ना पतियाइबि, अदित बिचरवा हम लेबिए।।
डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय- **भोजपुरी लोकगीत** भाग-१ गीत सं. ८६

३. प्राचीन काल में स्त्री के चरित्र की शुद्धता की परीक्षा दिव्य के द्वारा की जाती थी। इसी प्रथा का उल्लेख लोकगीतों में पाया जाता है। भोजपुरी में 'किरिया' का अर्थ शपथ नहीं, दिव्य होता है।

किया जा सकता है कि वन जाते समय उनकी आयु छोटी रही होगी। कौसल्या ने राम के भोजन के लिये पूरी (लुचुई) और दूध में खीर (जाउरि) पकाया था। परन्तु उनके वनवास के कारण भोजन विषमय हो गया। कौसल्या जी कहती हैं कि जिस प्रकार कोंहार का आँवा (मिट्‌टी के बर्तन पकाने का स्थान) धधक-धधक कर जलता रहता है उसी प्रकार राम के वियोग में मेरा हृदय जल रहा है। राम ने अपने हाथों में कंकन (बेरा) और पैरों में आभूषण (गोड़हरा) पहन रखा है। उन्होंने आँखों में काजल लगाया है तथा वे धीरे-धीरे वन को जा रहे हैं[1]।

इस गीत में राम का कुमारावस्था में वन जाने का उल्लेख किया गया है। माता कौसल्या की हार्दिक पीड़ा की उपमा कोंहार के 'आँवा' से दी गई है जो नितान्त मार्मिक है।

## अवधी लोक-साहित्य

अवधी क्षेत्र भगवान् राम के जन्म तथा क्रीड़ा की स्थली रहा है। अतः इस प्रदेश के लोकगीतों में राम-कथा की विपुल मात्रा में उपलब्धि स्वाभाविक है। परन्तु केवल एक ही दो प्रसंगों का उल्लेख करना यहाँ पर्याप्त होगा।

मूल कथा में राम जनक की वाटिका में सीता को देखते हैं, परन्तु उनसे वार्तालाप करने का राम को अवसर नहीं मिलता। लेकिन एक अवधी लोकगीत में ऐसा वर्णन पाया गया है कि राम सीता के पास जाकर उन्हें अपने समीप बैठने को कहते हैं, परन्तु सीता अपने पिता की धनुष तोड़ने की प्रतिज्ञा को उन्हें याद दिलाकर उनके प्रस्ताव को अस्वीकार कर देती है[2]।

एक साधारण पुत्री के पिता के रूप में राजा जनक दशरथ जी के पास पत्र लिखते हैं कि आप ठाट-बाट से, बारात को अच्छी तरह से सजाकर मेरे यहाँ आइयेगा। दशरथ उनकी इच्छानुसार हाथी और घोड़ा आदि सजाकर बारात लेकर जनकपुर जाते हैं। इन गीतों में रामचन्द्र एक साधारण वर की भाँति चित्रित किये गये हैं। वे कानों में कुण्डल धारण किये हुए और ललाट पर चन्दन का तिलक धारण करते हैं। वे शरीर में जामा पहने हुए हैं[3]। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि आज से लगभग पचास वर्ष पूर्व भोजपुरी तथा अवधी क्षेत्र के साधारण दूल्हा की यही वेशभूषा थी जिसे रामचन्द्र धारण किये हुए हैं।

---

१. घीव मे के लुचुई पकाइले, दूध मे के जाउरिहो सखि।
सेहोरे जउरिया विष भइली, राम मोरा बन गइले हो।
जइसे कांहरा के अँउवा धधकि धधकि उठे हो।
ओइसन धधकेला मोर जियरा, राम हमरो बन गहले हो।।
राम जी के गोड़ गोड़उवा सोभे, हाथ मे बेरउवा नु हो।
डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय-**भोजपुरी लोकगीत** भाग-१, पृ.३७७ (तृतीय संस्करण सन् १९९० ई.)

२. डॉ. महेश प्रताप नारायण अवस्थी-**अवधी लोकगीत हजारा** पृ. ७८

३. वही -पृ. ११७

होली के एक गीत में सीता शिवजी से प्रार्थना करती हुई कहती हैं कि "ए भोला बाबा। मैं कब तक कुँवारी रहूँगी'।" परन्तु रामचरित मानस में "गिरिजा पूजन जननि पठाई" का उल्लख पाया जाता है। शिव की पूजा का नहीं।

## ३. अंगिका लोक-साहित्य

अंगिका हिन्दी की ही एक बोली है जिसे डॉ. ग्रियर्सन ने अपने भाषा-सर्वेक्षण में 'छिका-छिकी' का नाम दिया है। परन्तु स्थानीय विद्वान् इसे अंगदेश (भागलपुर और मुंगेर) में प्रचलित होने के कारण अंगिका भाषा के नाम से अभिहित करते हैं। इसके लोकगीतों में भी राम-कथा का वर्णन पाया जाता है।

अंगिका के गीतों में राम एक साधारण व्यक्ति के रूप में चित्रित किये गये हैं। स्वयम्वर के समय सीता राम की कोमलता को देखकर, इन्हें कठोर धनुष को तोड़ने में असमर्थ जानकर रो-रोकर इनके पास चिट्ठी लिखती है[२]। ऐसा वर्णन मूल राम-कथा से सर्वथा भिन्न है। इसी प्रकार से सीता की विदाई के समय राजा जनक अपना सब दार्शनिक ज्ञान भुलाकर, भोजपुरी पिता की भाँति करुण-क्रन्दन करते हुए दिखलाई पड़ते हैं और अपनी गम्भीर प्रकृति के लिये प्रसिद्ध रामचन्द्र प्रसन्नता से हँस रहे हैं[३]। एक गीत में सीता की माता का नाम सुनयना के स्थान पर मन्दोदरी दिया गया है जो वाल्मीकि की कथा से सर्वथा विपरीत है[४]। एक अन्य गीत के वर्णन के अनुसार रामचन्द्र विवाह के लिये जाते हैं परन्तु उन्हें रास्ते में प्यास लग जाती है। तब सीता घर से निकल कर उन्हें पानी पिलाती है। इसी प्रकार रामचन्द्र सीता-स्वयम्वर में विश्वामित्र के साथ न जाकर गुरु वसिष्ठ के साथ जनकपुर जाते हुए पाये जाते हैं[५]।

## ४. मगही लोक-साहित्य

भोजपुरी लोकगीतों में वर्णित राजा दशरथ की भाँति मगही गीतों में वर्णित बूढ़े दशरथ अपने पुत्र की उत्पत्ति का समाचार सुनकर उसका "नार काटने" तथा उसे नहलाने के लिये एक साधारण पिता की भाँति डगरिन (भोजपुरी धगड़िन-धाय-दाई) भी बुलाने के

---

१. अब शिव बाबा हो, कब तक रहवें कुँवारी। डॉ. अवस्थी-अवधी लोकगीत हजारा पृ. ११८

२. कानिय कानिय सीता चिठिया लिखीलनि, दि अहन रामचन्दर हाथ हे।
राधा वल्लभ शर्मा-अंगिका संस्कार-गीत सं. ११०

३. राधा वल्लभ शर्मा- वही गीत सं. ११२

४. वही- गीत सं. ११३

५. इसके विस्तुत वर्णन के लिये देखिये-राधा वल्लभ शर्मा- अंगिका संस्कार-गीत सं. १००-१२५

लिये उसके घर चले जाते हैं। वह चलने के लिये अनेक 'नेग' की माँग करती है जिसे दशरथ देने के लिये तैयार हो जाते हैं[1]।

बिहार में तिलक और दहेज की प्रथा आज भयंकर रूप में प्रचलित है। वर जितना ही अधिक धनोपार्जन की योग्यता रखता है उसका विवाह के बाजार में मूल्य उतना ही अधिक होता है। लोकगीतों में भी इस प्रथा का चित्रण पाया जाता है। राम भी इस प्रथा से मुक्त नहीं हैं। एक गीत में राम सीता से दहेज के रूप में सोने की अँगूठी अपने पिता (जनक) से दिलवाने के लिये आग्रह करते हैं। लोभी तथा लालची राम का यह आचरण शोभन तथा समुचित नहीं कहा जा सकता परन्तु ऐसी वैवाहिक प्रथा का पालन करते हुए चित्रित किये गये हैं[2]। मैथिली तथा भोजपुरी लोकगीतों में भी वर के द्वारा सोने की अँगूठी की माँग की गई है। अतः मगही लोकगीत में उपर्युक्त वर्णन प्रथानुकूल तथा परम्परामुक्त ही समझना चाहिए।

## वनवासी सीता

मगही लोक गीतों में सीता-वनवास के स्पष्ट कारण का तो उल्लेख नहीं पाया जाता परन्तु जंगल में जाने वाली गर्भवती सीता बहुत चिन्तित दिखलाई गई है। इसी अवसर पर 'वनस्पति देवता' वन में से निकलकर सीता को आश्वासन देते हैं। सीता को जब पुत्र उत्पन्न होता है तब वह अयोध्या सन्देश भेजती हुई नाई से कहती है कि पुत्रोत्पत्ति का समाचार तुम राजा दशरथ, कौसल्या तथा लक्ष्मण को तो बतलाना परन्तु राम से बिल्कुल भी मत कहना[3]। परन्तु राम को किसी प्रकार इस शुभ समाचार का पता लग जाता है और वे दीनतापूर्वक सीता के पास अपना सन्देश भिजवाते हुए कहते हैं कि सीता, मेरे अपराधों को क्षमा करो और अयोध्या चली आओ[4]।

इन गीतों की विशेषताओं के विषय में डॉ. अर्याणि लिखती हैं कि "राम का एक साधारण मनुष्य की तरह पोखरे (तालाब) पर बैठकर दतुवन करना, सीता का उनके पास सन्देश न पहुँचने का नाई को स्वाभिमान भरा आदेश देना, राम का सीता से क्षमा की याचना करना तथा उनसे अयोध्या लौट आने की प्रार्थना करना, सीता का अभिमान भरे स्वर में धरती में समा जाना, परन्तु अयोध्या न जाने का दृढ़ निश्चय, ऐसी अभिव्यक्तियाँ हैं जो सामान्य मानव-हृदय की स्वाभाविक भावनाओं और प्रतिक्रियाओं को प्रस्तुत करती

---

१. डॉ. सम्पति अर्याणि-**मगही भाषा और साहित्य** पृ.१७२ (राष्ट्र भाषा परिषद्, पटना)

२. डॉ. सम्पति अर्याणि-**मगही भाषा और साहित्य** "हँसि हँसि बोलई राम रे दुलहा, सुन इ धनि वचन हमार, तोहार बाबा केरा सोना के अँगूठिया, सेहु दिलाद मोर-मोर दहेज है।।

३. पहिला लोचन रानी कोसिला, दोसर केकई रानी हो ललना तीसर लोचन लहुरा देवर, रामहि जनि जानहुँ। डॉ. सम्पति अर्याणि-**मगही भाषा और साहित्य** पृ. १७८

४. कहल सुनल सीता माफ करिह, अजोधिया चलि आवहु रे।। डॉ. सम्पति अर्याणि- वही पृ.१७८

है[1]। राम के द्वारा सीता से क्षमा की प्रार्थना करना लोककवि की नयी उद्भावना है जो मूल राम-कथा से सर्वथा भिन्न है। इन गीतों में स्वाभिमानिनी सीता का चरित्र अलौकिक तथा प्रशंसनीय है।

## ५. मैथिली लोक-साहित्य

मैथिली लोक गीतों में राम का समधिक वर्णन होना स्वाभाविक ही है क्योंकि उनकी ससुराल जनकपुर में जो थी। इन गीतों में 'सम्मरि' नामक गीत पाये जाते हैं। सम्मरि का अर्थ स्वयम्वर होता है। चूँकि प्राचीन काल में स्वयम्वर की प्रथा विद्यमान थी, अतः इन गीतों में विवाह के निमित्त विभिन्न स्थानों से आने के लिए राजाओं को निमन्त्रित करने का वर्णन पाया जाता है। राजा जनक अयोध्या से राजा दशरथ को बुलाते हैं[2]।

विश्वामित्र के साथ राम आते हैं और धनुष तोड़ने पर सीता के साथ उनका विवाह हो जाता है। प्रथा के अनुसार विवाह के पश्चात् वर और वधू कोहबर में जाते हैं जहाँ घर की स्त्रियाँ वर से अनेक प्रकार का परिहास करती हैं। राम एक साधारण मैथिली वर की भाँति अपने हाथों में आम के पत्ते का कंकन बाँधे हुए सीता की अँगुली को पकड़ कर कोहवर में जाते हुए दिखाई पड़ते हैं[3]।

इसी प्रकार से रामकथा से सम्बन्धित सैकड़ों मैथिली गीत उपलब्ध हैं जिनमें राम के जीवन की विभिन्न अवस्थाओं का वर्णन पाया जाता है। इन प्रसंगों को जोड़कर भोजपुरी रामायण की भाँति मैथिली रामायण भी तैयार किया जा सकता है। मिथिला में चन्दा झा विरचित मैथिली रामायण उपलब्ध है। परन्तु यहाँ "अलमतिविस्तरेण" यही उचित प्रतीत होता है।

## ६. बुन्देली लोक-साहित्य

बुन्देली लोक-गीतों में भी रामकथा का वर्णन पाया जाता है। यहाँ केवल एक ही उल्लेख पर्याप्त होगा। राम, लक्ष्मण और सीता एक सामान्य बुन्देली ग्रामीण की भाँति जंगल में चले जा रहे हैं। आगे-आगे राम हैं और पीछे-पीछे लक्ष्मण। इन दोनों के बीच सीता जी पैदल चली जा रही हैं। सावन-भादो की अँधेरी रात है तथा पुरवैया हवा चल रही है। अयोध्या में कौसल्या जी उनके विषय में 'सोच' करती हुई कहती हैं कि इस वर्षा में राम

---

१. वही, वही पृ. १७६

२. नगर अयोध्या राज उचित थिक, जेहू बस दशरथ राज जी।
राम के जोड़ी बसथ जनकपुर, छपन कोटि देत दान जी।।

३. आम क पल्लव कंगन बान्हल, ब्रह्मा वेद पढ़ाविथो।
भेल विवाह चलल राम कोहबर, सीता ले अँगुरी धराविथो।।
डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय-**हिन्दी प्रदेश के लोकगीत** पृ. १४

और लक्ष्मण किसी वृक्ष के नीचे खड़े होकर भीग रहे होंगे। राम के बिना मेरी अयोध्या सूनी हो गई, लक्ष्मण के बिना 'ठकुराई' अब कौन करेगा? अब सुन्दर भोजन कौन बनायेगा'।

कौसल्या का यह 'सोच' उस ममतामयी माँ के हृदय की चिन्ता का स्मरण दिलाता है जो अपने प्रिय पुत्रों के परदेस चले जाने पर प्रायः किया करती है। गीत की ये पंक्तियाँ बड़ी ही मर्मस्पर्शी हैं जिन्हें यहाँ उद्धृत करने का लोभ संवरण नहीं किया जा सकता। इसमें माता की ममता लिपटी पड़ी है।

## ७. बघेली लोक-साहित्य

बघेलखण्ड में लगभग पाँच लाख जन-जाति के लोग निवास करते हैं जिनकी भाषा, साहित्य, सभ्यता और संस्कृति अपना पृथक् अस्तित्व रखती है। इन जन-जातियों में प्रधान निम्नांकित हैं :-

१. अगरिया, २. बैगा, ३. भूमिया, ४. गोंड, ५. खरवार, ६. माँझी, ७. मवासी, ८. पनिक, ९. बड़िया आदि। इन जन-जातियों के मनोरंजन का प्रधान साधन इनके लोकनृत्य हैं जिनमें मुख्य नृत्य निम्नलिखित हैं :-

१. करमा, २. सैला, ३. सुआ, ४. अटारी। ये लोगनृत्य करते समय कोई न कोई गीत अवश्य ही गाते हैं।

राम की पावन कथा ने आदिवासियों के लोकगीतों को भी प्रभावित किया है, क्योंकि उनके गीतों और नृत्यों में राम का उल्लेख पाया जाता है। आदिवासियों के विवाह-गीतों में बारात सजा कर जाने का वर्णन मिलता है। परन्तु इनके जीवन की अभावग्रस्तता इनका पिण्ड नहीं छोड़ती, जिसका चित्रण इनके लोकगीतों में भी उपलब्ध होता है। राम की बारात में लक्ष्मण भी जाना चाहते हैं परन्तु राम उन्हें बारात में न जाने के लिए इसलिये बार-बार मना कर रहे हैं क्योंकि रास्ते में निर्धनता के कारण बड़ा कष्ट उठाना पड़ेगा। रास्ते में जब भूख और प्यास लगेगी, तब उसकी शान्ति के लिए कोई साधन नहीं मिलेगा। इस पर लक्ष्मण विनम्रतापूर्वक उत्तर देते हैं कि मैं भूख और प्यास को सहन कर लूँगा। मैं बारात में अवश्य ही चलूँगा, क्योंकि मैं सीता जैसी भावज को लाना चाहता हूँ। इसके साथ ही जनक का घर भी देख लूँगा। ग्रामीण बारातों में यात्रा में कितना कष्ट उठाना पड़ता है इसे भुक्तभोगी ही जानते हैं। गीत की ये पंक्तियाँ कितनी मर्मस्पर्शी हैं :-

---

१. सावन भदउवा के रैनि अँधरिया, पवन चलत पुरवैया।
काहू विरिछ तरे भीजत होइहैं, राम लखन दुनो भइया।। (१)
राम बिना मोरी सूनी अजोधिया, लछमन बिन ठकुरइया।
सीता बिना मोरी सूनी रसोइया, कौन करे चतुरइया।। (२)
श्री वासुदेव गोस्वामी-बुन्देली लोक-गीत पृ.४४ (उ.प्र. संगीत नाटक एकेडमी, लखनऊ सन् १९८९ ई.)

"सजगै सुघर बरात रामा सजगै।
बेरी बेरी बरजत तुम ही लछमन,
के हमरे बरात न जाय।
हमहू जबै अजोधिया से दूर,
हमरे बराते जइलह तर जइल।
भुखिया, पियसिया।"

तब लक्ष्मण जी उत्तर देते हैं।

"भुखिया सहिबै, पियसिया सहिबै,
सहिबै बोलिया तुहार।
सीता अस भौजी बिअहिके, लायब,
देख अइबे जनक दुआर"।।

जन-जातियों के इस गीत में दो विशेषतायें पायी जाती हैं। प्रथम तो राम का लक्ष्मण के प्रति उत्कट प्रेम एवं दूसरा जन-जाति की घोर विपन्नता का इन गीतों में चित्रण। राम का लक्ष्मण के प्रति इतना प्रगाढ़ प्रेम है, इतनी ही गम्भीर ममता है कि वे बारात के मार्ग की कठिनाइयों की आशंकाओं के कारण लक्ष्मण को बारात में न जाने का आदेश देते हैं। क्योंकि मार्ग में अन्न-जल न मिलने के कारण उन्हें अनेक कष्ट उठाने पड़ेंगे। राम नहीं चाहते कि मेरे प्रिय भाई को यह कष्ट भोगना पड़े। अतः बारात में नहीं जाने के लिये उन्हें बार-बार निषेध करते हैं। जन-जातियों की घोर विपन्नता का इस गीत में बड़ा ही सजीव चित्रण किया गया है।

## ८. निमाड़ी लोक-साहित्य

रामकथा का प्रभाव मध्य प्रदेश में बोली जाने वाली निमाड़ी भाषा के लोक-गीतों में भी दिखलाई पड़ता है। यहाँ के विवाह-गीतों में राम की कथा प्रतिबिम्बित है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है लोक-गीतों में राम और सीता एक अत्यन्त साधारण व्यक्ति की भाँति चित्रित किये गए हैं। एक गीत में कोई स्त्री जानकी से पूछती है कि तुम किसकी पुत्री हो और तेरा घर कहाँ है। इस पर सीता उत्तर देती है कि मैं जनक की बेटी हूँ और मेरा नाम सीता है।

"जनक नी बेटी सीता मारो नाँव।
मिथिला नगर नी कुवाँरी।।"

राम से भी यही प्रश्न पूछा जाता है। वे अपने को दशरथ का बेटा और अयोध्या का निवासी बताते हैं[1]।

एक विवाह-गीत में राम के द्वारा धनुष को उठाकर सीता से वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने की चर्चा की गई है। इस गीत की विशेषता यह है कि वर के रूप में राम की वेश-भूषा का हू-बहू ऐसा ही वर्णन किया गया है जैसा कोई गँवई का दूल्हा अपने विवाह में गहना और वस्त्र पहन कर जाता है। यहाँ राम कानों में कुण्डल और हाथ में अँगूठी पहने हैं तथा स्थानीय निमाड़ी वस्त्रों-जैसे पेंचा आदि को भी धारण किये हैं। देहाती दूल्हा के रूप में राम का यह वर्णन बहुत ही सुन्दर है[2]।

## ६. उड़िया लोक-साहित्य

भोजपुरी लोक-गीतों की भाँति उड़िया लोक-गीतों में भी राम का चरित्र एक साधारण व्यक्ति के रूप में चित्रित किया गया है। इन गीतों में राम अपने हाथों से घर का सारा कामकाज करते हैं। राम हल चलाते हैं। लक्ष्मण खेत की जोताई करते हैं और सीता बीज बोती हैं। राम कपिला गाय का दूध पीते हैं जो चन्दन की लकड़ी की आग पर गर्म किया जाता है। लक्ष्मण जी कच्चा आम लाते हैं। सीता जी चटनी पीसती हैं परन्तु राम सारी चटनी को चट कर जाते हैं और बेचारे लक्ष्मण को तनिक भी चटनी चाटने को नहीं मिलती। सुख के साथ राम को दुःख भी उठाना पड़ता है। सीता जी फूटे बर्तन में दूध दुहती हैं। इससे राम के क्रोध तथा दुःख का ठिकाना नहीं रहता, क्योंकि सारा दूध बह जाता है। राम हल चलाकर जब आते हैं तब सीता से दूध माँगते हैं। सीता जब सारा हाल बतलाती हैं तब उनकी आँखें लाल हो जाती हैं और वे सीता से कहते हैं कि क्या तुम पागल हो गई हो? राम का यह चरित्र उड़िया लोक-गीतों में दिखाई पड़ता है[3]।

सीता जी एक निर्धन स्त्री के रूप में चित्रित की गई हैं। उनकी दशा बड़ी दयनीय है। वह कहती हैं कि घर में तेल समाप्त हो गया है। मैं दीपक कैसे जलाऊँ? राम। तुम जाओ और तेल ले आवो। उसी से मैं दीपक जलाऊँगी। गीत की कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार हैं[4]-

---

१. दशरथ न बेटो रामचन्द्र नाँव।
   अयोध्यापुरी न राज्यो वई।।
   डॉ. कृष्णलाल हंस- **निमाड़ी और उसका साहित्य** पृ. ४१४

२. सोर रामचन्द्र खउ कुण्डल सोये।
   मोती सँवारे जनक जिनके भैया।
   मोरे रामचन्द्र खउ पागा सोये।
   पैंचा सवारे जनक जिनके भैया।। वही पृ.४१४

३. **उड़िया ग्राम साहित्य में रामचरित्र**, नागरी प्र. पत्रिका भाग १५ पृ.६१७-६६०

४. वही

**"सरि गला दीप-रे तेल, कि परि दीप जालिबी।**
**तेल आगी वायु जाओ ए राम, से तेल दीप-रे ढालिबी।।"**

कहने की आवश्यकता नहीं कि उड़िया लोक-गीतों में भी राम और सीता एक साधारण उड़िया किसान का चित्र हमारे सामने प्रस्तुत करते हैं।

## १०. तेलुगु लोक-साहित्य

राम कथा का प्रभाव उत्तरी भारत के लोक-साहित्य पर तो उपलब्ध होता ही है इसके साथ ही इसने दक्षिण भारत की (चार) भाषाओं– तमिल, तेलुगु, मलयालम तथा कन्नड़ को भी प्रभावित किया है। यहाँ पर तेलुगु लोक-साहित्य पर राम-कथा के प्रभाव का अत्यन्त संक्षिप्त वर्णन किया जाता है।

तेलुगु लोक-साहित्य में जो राम-कथा उपलब्ध होती है उसे दो भागों में विभक्त कर सकते हैं–(१) सम्पूर्ण रूप (२) आंशिक रूप। प्रथम में राम के सम्पूर्ण चरित का वर्णन पाया जाता है। ऐसी लोक-गाथाओं में श्री राम पट्टाभिषेकमु 'राघवकल्याणमुं' और 'रामुलु वारि अलक' आदि प्रसद्धि हैं। दूसरे प्रकार के लोकगीत वे हैं जिनमें राम और सीता का आंशिक रूप में ही उल्लेख हुआ है परन्तु इसमें भी प्रधान केन्द्र-बिन्दु सीता ही हैं। ऐसे लोक-गीतों में कुछ नाम निम्नांकित हैं :

| | |
|---|---|
| १. सीता कल्याणमु | २. सीता वसन्तमु |
| ३. सीता शुभ गोष्ठी | ४. सीता सुरटि |
| ५. सीता दागुडु मूतलु | ६. सीता अप्पगिंतलु |
| ७. सीता वेविल्ल | ८. सीता अग्नि प्रवेशमु। |

इन गीतों से पता चलता है कि राम और सीता के सम्बन्ध में कितने अधिक गीत इस साहित्य में पाये जाते हैं। इतना ही नहीं राम के उत्तरचरित की भी इन गीतों में चर्चा पायी जाती है। 'कुशलवयुद्धम्' 'कुशलव तोहे' तथा 'कुशलव कुलुच्चेल' आदि गीतों में सीता-वनवास की कथा तथा वाल्मीकि के आश्रम में कुश और लव के जन्म का रोचक वृत्तान्त दिया गया है। सीता और राम के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी लोकगीत पाये जाते हैं जिनका सम्बन्ध रामकथा के अन्य पात्रों जैसे–लक्ष्मण, उर्मिला, गुह, भरत आदि से है[१]।

## सीता और शान्ता का मधुर सम्बन्ध

भोजपुरी लोकगीतों में शान्ता और सीता का पारस्परिक सम्बन्ध नहीं दिखाई पड़ता परन्तु तेलुगु लोकगीतों में ननद और भौजाई का सम्बन्ध बड़ा ही मधुर उपलब्ध होता है। भोजपुरी लोकगीतों में जहाँ शान्ता अपने भाई राम से सीता के विषय में चुगली करती है।

---

१. विशेष के लिए देखिए–डॉ. कर्ण राजशेषगिरि राव– आन्ध्र के लोकगीत पृ. १५५-५६

उसके चरित्र को शंका की दृष्टि से देखती है, वहाँ इन तेलुगु लोकगीतों में शान्ता सीता की प्रशंसा करती हुई कहती है कि "तू कला की सुन्दर मूर्ति है। तुम्हारी कला कहीं छिपी नहीं है"। इस पर सीता शान्ता के भाइयों की प्रशंसा करती हुई कहती हैं कि "तुम्हारे भाई देवताओं को भी लुभाने वाले हैं"। इस प्रकार दोनों ननद और भावज में हास-परिहास चलता है जो तेलुगु लोकगीतों की विशेषता मानी जाती है।

एक गीत में राम का सीता से क्रुद्ध होकर किवाड़ बन्द कर लेने का भी उल्लेख पाया जाता है। राम को क्रुद्ध देखकर सीता कौसल्या को ले जाती है। जब माता उन्हें उपदेश देती है तभी राम का क्रोध शान्त होता है। राम और सीता का पारस्परिक प्रेम इतना प्रगाढ़ है कि एक-दूसरे के बिना वे अत्यन्त दुःखित हो जाते हैं। 'आनवालु' में राम सीता के वियोग में शोकोन्मत्त दिखलाये गये हैं। इसी प्रकार से 'कोवेल रायबारमु' गीत में सीता राम के वियोग में कोयल के समान करुण क्रन्दन कर रही है[1]।

इन गीतों में महारानी सीता एक अति साधारण स्त्री के रूप में चित्रित की गई है। 'सीता देवी वेविल्ल' आदि गीतों में सीता के गर्भ, प्रसव-पीड़ा तथा दोहद आदि का बड़ा ही सजीव तथा मनोरंजक रूप प्रस्तुत किया गया है। रामकथा सम्बन्धी तेलुगु के लोकगीतों में सीता और राम के चरित्र का स्पष्ट वर्णन किया गया है जो अनेक अंशों में विशेषतः चरित्र-चित्रण की दृष्टि से मूलकथा से भिन्न पाया जाता है[2]।

## मुण्डारी लोक-साहित्य

रामकथा का विस्तार इस देश के आदिवासियों के साहित्य में भी पाया जाता है। दक्षिण भारत की भाँति उत्तरी भारत में भी अनेक जन-जातियाँ निवास करती हैं जिनमें बैगा, मरिया, अगारिया, बिरहोर, हो, मुण्डा, सन्ताल, उराँव आदि प्रसिद्ध हैं। इनमें भी मुण्डा आदिवासी अपनी भाषा सम्बन्धी विशेषताओं तथा जनसंख्या की अधिकता के कारण विख्यात एवं महत्त्वपूर्ण हैं। मुण्डा लोगों की संख्या आज पचास लाख से भी अधिक है। इनकी भाषा को 'मुण्डारी' कहा जाता है। उपर्युक्त जन-जातियों के लोक-साहित्य में भी रामकथा का वर्णन उपलब्ध होता है परन्तु यहाँ केवल मुण्डा आदिवासियों के साहित्य में प्राप्त रामकथा की अति संक्षिप्त रूप में चर्चा की जाती है।

लक्ष्मण ने शूर्पणखा का नाक और कान काट लिया है। वह अपने भाई रावण के पास जाकर अपनी दुर्दशा का वर्णन करती हुई कहती है कि "हाय भइया, तुम्हे क्या बतलाऊँ जंगल में दो युवक आये हैं जिनके सिर पर जटा है और हाथों में धनुष-बाण हैं। उनके साथ एक सुन्दर स्त्री भी है"। रावण इस बात को सुनकर हँसता है।

---

१. डॉ. कर्ण राजशेषगिरि राव– आन्ध्र के लोकगीत पृ. २५३-२६१
२. वही

एक अन्य मुण्डारी गीत में लंका पर आक्रमण करने जाने के लिए समुद्र पर पुल बाँधने का उल्लेख किया गया है। राम प्रसन्न होकर नल-नील को इस कार्य के लिए आदेश देते हैं। तब ये दोनों वीर जाकर समुद्र के जल के ऊपर खड़े हो जाते हैं। बन्दर सागर में पत्थर, पाषाण-खण्ड फेंकते हैं जो तैरने लगते हैं। यह दृश्य देखकर सभी वीरों को आश्चर्य होता है[1]।

इन गीतों में राम की शिव-पूजा का वर्णन बड़ा ही मार्मिक दिखाई पड़ता है। राम शिव की आराधना करते हुए उनसे प्रार्थना करते हैं-"आपकी ही कृपा से हम जी रहे हैं। ए प्रभु, मेरे मन की अभिलाषा को पूरी कीजिए। मेरी स्त्री सीता को रावण ने चुरा लिया है, मैं बहुत दुःखी हूँ"[2]।

समुद्र पर पुल बाँधकर राम की वानरी सेना लंका पहुँच जाती है। जब मन्दोदरी सुनती है कि राम सेना के साथ लंका आ गये हैं तब वह रावण से जाकर निवेदन करती हैं कि राम सती सीता की खोज करने के लिए यहाँ आ गये हैं। इस समाचार से मुझे भय हो रहा है। राम स्वयं भगवान् हैं और उनका नाम रघुवीर है। स्वर्ग और पाताल के सभी लोग उनका नाम जपते हैं। अतः कुलवन्ती सीता को राम के पास पहुँचा दीजिए[3]। परन्तु रावण मन्दोदरी की बातों पर ध्यान नहीं देता है और राम से युद्ध कर सर्वनाश को प्राप्त करता है।

मुण्डा आदिवासी अपने जीवन के कष्टों और निर्धनता के दुःखों को अपने नृत्यों और गीतों को गाकर भुलाये रहते हैं। इन लोगों के प्रधान लोक-नृत्य-गीत हैं (१) जदुर (२) गेना (३) करमा (४) जरगा (५) जापी (६) जतरा-इनमें से केवल करमा नृत्य-गीतों

---

१. रघुवरे खुश जान, नल-नीले हुकुम केन। वीर किड़ से नो जान, दः चेतन रेकिछ तिगुन जान।
वीर वीर को तुल तान, बुस दिरी नोले नीले तेल तान। दः चेतन बुसउपल जान।।
सोवेन वीर को भकुवा जान। हनु वीर मान रे गोसा जान।
वीर किड् तोले, समुन्दर होरा किए बाहतान।।
जगदीश त्रिगुणायत- **बाँसुरी बज रही** (राष्ट्रभाषा परिषद् पटना, १९५७ ई.) पृ.२९३

२. आम प्रभु श्री भगवान अमा, इम्तुल तेजी जीदा कान।
भुवनो मण्डोले चेतनो पताले, सोबेन को इतुवाना हो।
देवि सीता सोती लंका पूर पति, हदी तइया रावन हो।
ओ हो गुरु अवा सिव बोंगा, मेन्ने-ए सेवा तान हो।।
जगदीश त्रिगुणायत- **बाँसुरी बज रही** पृ. २९८

३. रावन राजा थीर हुवा कना, मन्दोदरी रानी विनती हना।
ओ हो प्रभु गोम्के लंकेश्वर, नेया काजी प्रभु अयुमना।
राम लोखोन हते, लंकापति हदितुकाहयालड्कुलो वोती।
नेया का जी गोम्के उइड दोइड, विन्ती तना मलोडप्रभु ऐवेराडव
हिया कान राम लंकोते, सीता सोती देवि पिचाते
जगदीश त्रिगुणायत-**बाँसुरी बज रही** पृ. ३०६ गीत सं. २५८

के कुछ उदाहरण ऊपर प्रस्तुत किये गये हैं। अन्य नृत्य-गीतों में भी रामकथा प्रचुर परिमाण में उपलब्ध होती है।

गत पृष्ठों में रामकथा का जो वर्णन किया गया है वह केवल हिन्दी भाषा की प्रधान बोलियों के सम्बन्ध में ही है। हिन्दी की अन्य बोलियों– जैसे गढ़वाली, कुमाउनी, कौरवी, राजस्थानी और हरियाणवी में उपलब्ध रामकथा को स्थानाभाव से छोड़ दिया गया है। भारत की आधुनिक भाषाओं में केवल उड़िया तथा तेलुगु में प्राप्त रामकथा की ही यहाँ चर्चा की गयी है परन्तु इस देश के दक्षिण भाग में विद्यमान द्रविड़ भाषाओं जैसे तमिल, कन्नड़ और मलयालम में भी रामकथा प्रचुर परिमाण में उपलब्ध होती है। इनमें से केवल तेलुगु की चर्चा कर अन्य गीतों को छोड़ना पड़ा है। इस महान् देश के पूर्वी-उत्तरी भाग, बंगाल, बिहार तथा मध्य प्रदेश के अनेक जन-जातियाँ लाखों की संख्या में निवास करती हैं। उनके साहित्य एवं परम्परा में भी रामकथा का गान हुआ है। किं बहुना, इस देश के बाहर सुन्दर चीन, तिब्बत, बृहत्तर भारत के देशों में भी रामकथा का प्रभाव परिलक्षित होता है जिसका वर्णन होना चाहिए था। रामकथा अजर है, यह अमर है। इसीलिए उचित ही कहा गया है कि-

"यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।
तावत् रामायणी कथा, लोकेषु प्रचरिष्यति"।।

वा. रा. १.२.३६-३७

# महाभारत, पुराण-साहित्य और अन्य संस्कृत रामायणों में रामकथा

रामकथा की व्यापकता का सशक्त प्रमाण यह है कि राम के चरित्र को महाभारत, उसके खिल पर्व हरिवंश, प्रायः कई पुराणों और उप-पुराणों में वर्णित किया गया है। इसके अतिरिक्त रामायण के नाम से कई परवर्ती रचनायें और भी प्रसिद्ध हैं, जैसे अध्यात्मरामायण, आनंद-रामायण, अद्‌भुत रामायण, वासिष्ठरामायण, भुशुण्डिरामायण। पुराणों तथा इन परवर्ती रामायणों में वाल्मीकि रामायण वाली रामकथा का स्वरूप कहीं-कहीं परिवर्तित भी मिलता है।

वाल्मीकि रामायण के बाद रामकथा महाभारत में मिलती है। द्रोणपर्व तथा शांतिपर्व में 'षोडशराजन्योपाख्यान' के अंतर्गत रामकथा कही गई है। अभिमन्यु के वध से दुःखी युधिष्ठिर को सोलह यशस्वी राजाओं की कथायें (उपाख्यान) सुनाकर व्यास समझाते हैं कि महान् से महान् व्यक्ति की मृत्यु अवश्यंभावी है, इनमें एक राम भी हैं (द्रोण पर्व अ. ५६)। शांतिपर्व में भीष्म भी इन्हीं १६ राजाओं के आख्यान सुनाकर-जिनमें राम की कथा भी है-युद्ध में बंधु-बांधवों के मारे जाने से दुःखी युधिष्ठिर को सान्त्वना देते हैं। वहाँ राम-कथा बहुत संक्षेप में है। सभापर्व के अर्घाहरण-पर्व में भी कृष्ण की अग्रपूजा के समय राम के चरित्र और उनके राज्य (रामराज्य) का संक्षिप्त वर्णन है (सभापर्व अ. ३८)। यहाँ उन्हें भीष्म ने विष्णु का अवतार माना है, जो लोक प्रसादन तथा धर्मार्थ के लिये राम के रूप में जन्मे थे[1]।

राम को भीष्म ने "सर्वभूतहिते रतः[2]" कहा है। वनपर्व में पुनः सौगन्ध का हरण के प्रसंग में कुबेर के मानसरोवर से द्रौपदी के लिये सुगंधित कमल लाने के लिये गये भीम की परीक्षा लेते हनुमान् द्वारा उसे अपना परिचय देकर राम-कथा सुनाने का वर्णन है जो भी अत्यधिक संक्षिप्त है (वनपर्व अ. १४८)। महाभारत में रामकथा अधिक विस्तार से 'रामोपाख्यान' में पाई जाती है। यह उपाख्यान अरण्यपर्व के १६ अध्यायों (अ.२७४-२९२) में मिलता है।[3]

---

१. प्रसादनार्थं लोकाय विष्णुस्तस्य सनातनः।
धर्मार्थमेव कौन्तेय जज्ञे तत्र महायशाः।।
(महाभारत दक्षिणी संस्करण का पाठ-सभापर्व ३८ अध्याय)

२. यः समाः सर्वधर्मज्ञश्चतुर्दश वने वसन्।
लक्ष्मणानुचरो रामः सर्वभूतहिते रतः।।-सभापर्व (दक्षिणी पाठ, अ. ३८)

३. प्राप्तमप्रतिमं दुःखं रामेण भरतर्षभ। रक्षसा जानकी तस्य हृता भार्या बलीयसा।।
आश्रमाद् राक्षसेन्द्रेण रावणेन दुरात्मना। मायामास्थाय तरसा हत्वा गृध्रं जटायुषम्।
प्रत्याजहार तां रामः सुग्रीवबलमाश्रितः।
बद्ध्वा सेतुं समुद्रस्य दग्ध्वा लंकां शितैः शरैः।। महा. वनपर्व २७४.१-३

युधिष्ठिर वनवास में दुःखी होकर द्रौपदी के जयद्रथ द्वारा हरण के प्रसंग के बाद मार्कण्डेय ऋषि से जानना चाहते हैं कि धर्म का आचरण करते हुए भी द्रौपदी के अपहरण का अपमान उन्हें क्यों भोगना पड़ा है (अ.२७३)। इसी प्रश्न के उत्तर में मार्कण्डेय युधिष्ठिर को रामकथा विस्तार से कहते हैं। आरंभ में अति संक्षेप में रामकथा का उल्लेख करते हैं, पर फिर उनसे युधिष्ठिर राम तथा रावण के कुल, राम के पराक्रम और उनके परस्पर वैर की कथा विस्तार से सुनाने की प्रार्थना[1] करते हैं, जो १६ अध्यायों में वर्णित है। महाभारत में यहाँ राम-कथा वाल्मीकि की रामकथा से कुछ भिन्न ढ़ंग से कही गई है। इस आधार पर कई विद्वान् महाभारत के 'रामोपाख्यान' को वाल्मीकि रामायण से पुराना मानकर सिद्ध करते हैं कि महाभारत रामायण से पहले की रचना है। किन्तु याकोबी तथा दूसरे विद्वान् तथा परम्परा से प्रमाण मानने वाले रामायण को आदिकाव्य मानते हैं, महाभारत को पश्चाद्वर्ती रचना। प्रश्न होता है, दोनों रामकथाओं में यह अन्तर जिसका संकेत हम आगे करने जा रहे हैं, क्यों पाया जाता है[2] क्या वाल्मीकि से भिन्न भी कोई अन्य रामकथा-परंपरा थी? या वाल्मीकि की रामकथा के संक्षेपण के कारण और उसके स्वतन्त्र वर्णन के कारण तथा महाभारतकार द्वारा मौखिक परम्परा से प्राप्त स्मृति के कारण यह अंतर आ गया है। याँकोबी के अनुसार यह अंतर इसी परवर्ती कारण से पाया जाता है। पूना संस्करण के वनपर्व का सम्पादन करते हुए प्रो. सुकथणकर ने रामोपाख्यान पर ८६ स्थलों में स्पष्टतः वाल्मीकि रामायण का प्रभाव माना है। यह याकोबी के मत को ही पुष्ट करता है।

महाभारत के रामोपाख्यान में जो अंतर वाल्मीकि की रामकथा से मिलते हैं, वे निम्नलिखित हैं।

१. रामगोपाख्यान में विश्वामित्र का उल्लेख नहीं है[3]। पर हमारे मत से यह मूल वाल्मीकिकृत रामकथा के संक्षेपण के कारण हुआ है।

२. रामोपाख्यान में अहल्या के उद्धार का प्रसंग भी नहीं है[4]। यद्यपि रामायण के बालकाण्ड की सम्पूर्ण कथा संक्षेपण के कारण महाभारत में नहीं मिलती, तथापि वनपर्व के अ. २७४ से २७६ तक बालकाण्ड के तथा उत्तरकाण्ड के राम, कुबेर, रावण तथा वानरादि के जन्मादि की कथा मिलती है,[5] अतः महाभारतकार वाल्मीकि की कथा से परिचित अवश्य हैं।

---

१. वही २७४-४-५

२. इस विवाद के विषय में दे. **रामायणः एक परिचय** शीर्षक पूर्ववर्ती लेख।

३. दे. वनपर्व अ. २७७.३

४. वही अध्याय

५. महाभारत वनपर्व २८०.५४-७२

३. रामोपाख्यान में अशोक-वन में वन्दिनी सीता को त्रिजटा रावण के मंत्री अविंध्य के स्वप्न के बारे में सुनाती है कि शीघ्र ही लंका का पतन होगा। वाल्मीकि रामायण में यह प्रसंग त्रिजटा राक्षसी से जुड़ा है[1]। पर महाभारत में भी अविंध्य के स्वप्न का जिक्र सीता के समक्ष त्रिजटा ही करती है और स्वयं भी अपने देखे ऐसे ही स्वप्न का भी उल्लेख करती है। दोनों के स्वप्नवर्णन में भी शैलीगत समानता है[2]। (दे. वा. रा. सुन्दर २७.२०-४०, तथा वनपर्व अ. २८०.५६-७२)। इससे स्पष्ट है कि यह कोई अन्तर नहीं है।

४. रामोपाख्यान में कुंभकर्ण का वध लक्ष्मण के हाथों होता है, जबकि रामायण में राम उसका वध करते हैं।

स बभूवातिकायश्च बहुपादशिरोभुजः।
तं ब्रह्मास्त्रेण सौमित्रिर्ददाराद्रिचयोपमम्।।
स पपात महावीर्यो दिव्यास्त्राभिहतो रणे।
महाशनिविनिर्दग्धः पादपोऽङ्कुरवानिव।।
(वन. २८७.१८-१६)

स सायको राघवबाहुचोदितो दिशः स्वभासा दश संप्रकाशयन्।
विधूमवैश्वानरभीमदर्शनो जगाम शक्राशनिभीमविक्रमः।।
स तन्महापर्वतकूटसंनिभं सुवृत्तदंष्ट्रं चलचारुकुण्डलम्।
चकर्त रक्षोधिपतेः शिरस्तदा यथैव वृत्रस्य पुरा पुरन्दरः।।
(वा.रा. युद्ध ६८.१६७-१६८)

स्पष्ट है कि महाभारत ने इस वर्णन में उपमालंकार के अप्रस्तुत भी रामायण से लिया है। पर दोनों वर्णनों का अंतर मूलतः उसी संक्षेपण-प्रक्रिया का परिणाम है।[3]

५. महाभारत में सीता के चरित्र की पवित्रता को प्रमाणित करने वायुदेव उपस्थित होते हैं, किन्तु रामायण में उसकी पवित्रता अग्नि-परीक्षा द्वारा अग्निदेव द्वारा प्रमाणित की जाती है।

---

१. रामायण सुन्दरकाण्ड सर्ग २७

२. रावणश्च मया दृष्टो मुण्डस्तैलसमुक्षितः पिबंस्तैलं हसन्नृत्यन् भ्रान्तचित्ताकुलेन्द्रियः।
गर्दभेन ययौ शीघ्रं दक्षिणां दिशमास्थितः।। (वाल्मीकि ५.२७.२२-२५)
मिलाइये-तैलाभिषिक्तो विकचो मज्जन् पङ्के दशाननः। अराकृत् खरयुक्ते तु रथे नृत्यन्निव स्थितः।।
वनपर्व २८०.६५

३. डा. वैद्य ने इन अंतरों के आधार पर रामोपाख्यान को वाल्मीकि रामायण से पूर्ववर्ती रचना माना है। (वैद्यःयुद्धकाण्ड बड़ौदा संस्करण की भूमिका XXXI-XXXVI पृष्ठ) इसका खंडन राबर्ट पी. गोल्डमैन ने **"द रामायण आफ वाल्मीकि"** के बालकांड के अनुवाद की भूमिका पृ. ३६-३९ में सप्रमाण किया है) डा. राघवन् ने भी प्रो. पी. एल. वैद्य के मत का खंडन किया है- दे. ग्रेटर रामायण पृ. १८)।

भो भो राघव सत्यं वै वायुरस्मि सदागतिः।
अपापा मैथिली राजन् संगच्छ सह भार्यया।। (वनपर्व २९१.२७)
विशुद्धभावां निष्पापां प्रतिगृह्णीष्व मैथिलीम्।
न किंचिदभिधातव्या अहमाज्ञापयामि ते।। (वा.रा.युद्ध ११ ८.१०)

रामोपाख्यान की प्राग्भाविता के मतानुयायियों का यह मत शुद्ध गजनिमीलिकायित है, क्योंकि वनपर्व में केवल वायु ही नहीं, अग्नि, वरुण तथा ब्रह्मा तक आकर राम के समक्ष सीता की पवित्रता को प्रमाणित करते हैं[1]।

६. वनपर्व में रामकथा राम के राज्याभिषेक तथा दस अश्वमेघ यज्ञ करने के उल्लेख के साथ समाप्त हो जाती है, यहाँ रामायण के उत्तरकाण्ड वाला सीता-वनवास का प्रकरण नहीं मिलता[2]। इसका यह कारण नहीं है कि महाभारतकार को वाल्मीकि रामायण के उत्तरकाण्ड का पता नहीं है। वस्तुतः युधिष्ठिर के प्रश्न का समाधान रावण-वध, सीता को वापस जीतकर अयोध्या ले आने और रामराज्याभिषेक तक की रामकथा कह देने भर से हो जाता है। अतः उत्तरकाण्ड के प्रसंग को मार्कण्डेय द्वारा कहलाने की आवश्यकता नहीं थी। हम वैसे इसी लेख में आरंभ में बता चुके हैं कि महाभारतकार के रामोपाख्यान के संग्रह के समय उत्तरकाण्ड का पता था, क्योंकि उत्तरकांड के रावणादि राक्षसों के जन्म, तथा वानरों के जन्म की कथा को वनपर्व के रामोपाख्यान के अध्याय २७५-२७६ पहले ही वर्णित कर दिया गया है, जो वाल्मीकि रामायण के सर्ग ३ से ३६ तक बालकाण्ड के सर्ग १६ तथा १७ के प्रसंगों का स्पष्ट प्रभाव तथा संक्षेपण परिलक्षित होता है।

विष्णुपुराण में चतुर्थ अंश के चतुर्थ अध्याय में इक्ष्वाकुवंश के वंशानुचरित के प्रसंग में अजपुत्र दशरथ के चारों पुत्रों के रूप में चतुर्धा जन्म लेकर विष्णु के अवतरित होने का जिक्र है। यहाँ ८७ से १०३ तक गद्यखण्डों में रामायण-कथा मिलती है।

यह अतिसंक्षिप्त रामकथा वाल्मीकि द्वारा वर्णित रामकथा का ही अनुगमन करती है[3] वायुपुराण में रामायण-कथा कुछ विस्तार से मिलती है। यहाँ राक्षसों के वंशानुचरित

---

१. महाभारत वनपर्व अध्याय २९१.२९-३५

२. ततस्तं वैष्णवे शूरं नक्षत्रेऽभिमतेऽहनि।
वसिष्ठो वामदेवश्च सहितावभ्यषिंचताम्।।
ततो देवर्षिसहितः सरितं गोमतीमनु।
दशाश्वमेधानाजह्रे जारूथ्यान् स निरर्गलान्।। (वही २९१ ६६-७०)

३. पितृवचनाच्चागणितराज्याभिलाषो भ्रातृभार्यासमेतो वनं प्रविवेश।
विराधखरदूषणादीन् कबन्धवालिनौ च निजघान। बद्ध्वाचाम्भोनिधिमशेषराक्षसकुलक्षयं कृत्वा दशाननापहृतां भार्यां तद्वधापहृत-कलङ्कामप्यनलप्रवेशशुद्धामशेषदेवसङ्घैः स्तूयमानशीलां जनकराजकन्यामयोध्यामानिन्ये।- विष्णु ४.४.६५-६७)।

(७०.३२ तथा परवर्ती) में विश्रवा की तीन पत्नियों-पुष्पोत्कटा, राका तथा कैकसी की संतति का वर्णन, है, कैकसी से रावण, कुंभकर्ण, विभीषण तथा शूर्पणखा का जन्म, पुष्पोत्कटा से महोदर, प्रहस्त, महापांशु, खर तथा कुम्भीनसी का जन्म, तथा राका से त्रिशिरा, दूषण, विद्युज्जिह्वा तथा एक पुत्री असलिका का जन्म हुआ था। इन पत्नियों में प्रथम दो माल्यवान् तथा अन्तिम माली की पुत्रियाँ थी। विश्रवा की पूर्ववर्ती चौथी पत्नी का पुत्र कुबेर था। वायुपुराण में रावण को शङ्कुकर्ण, दशग्रीव, पिंगल, रक्तकेश, चतुष्पात्, विंशतिभुज, महाकाय तथा महाबल बताया गया है[1]। दूसरे ग्रन्थों में कहीं भी उसके चार पैर (चतुष्पात्) होने का उल्लेख नहीं मिलता। अध्याय ८८ में इक्ष्वाकुवंश के वंशानुचरित में राम तथा उनके भाइयों की संतति का वर्णन है। यहाँ संक्षेप में रामकथा भी मिलती है। विष्णुपुराण में रामराज्य का समय ग्यारह हजार वर्ष (एकादशाब्द सहस्रं राज्यमकरोत् (विष्णु ४.४.९९) माना गया है, किन्तु वायुपुराण में यह समय दस हजार वर्ष है[2]।

श्रीमद्भागवत में विष्णुपुराण तथा वायुपुराण की अपेक्षा रामकथा अधिक मनोयोग से वर्णित है। यहाँ विष्णु के २४ अवतारों में राम को अठारहवाँ अवतार माना गया है[3]। इस पुराण में दूसरे स्कन्ध के सातवें अध्याय में तो मात्र तीन पद्यों में रामकथा अतिसंक्षिप्त रूप में कही गई है[4], किन्तु नवम स्कन्ध में दशम से एकादश अध्याय तक विस्तार से रामकथा मिलती है, जिसका आधार वाल्मीकि की रामायण ही है। इन दोनों स्थलों में श्रीमद्भागवत में काव्यात्मक सौंदर्य उदात्त बन पड़ा है। जैसे-

**वक्षः स्थलस्पर्शरुग्णमहेन्द्रवाहदन्तैर्विडम्बितककुब्जुष ऊढहासम्।**
**सद्योऽसुभिः सह विनेष्यति दारहर्तुर्विस्फूजितैर्धनुष उच्चरतोऽधिसैन्ये।।**
(२.७.२५)

नवम स्कंध के दशम अध्याय में आरंभ में ही शुकदेव मंगलाचरण के रूप में सम्पूर्ण रामकथा का संकेत कर देते हैं, जो एक सुन्दर स्रग्धरावृत्त में निबद्ध है।

**गुर्वर्थे त्यक्तराज्यो व्यचरदनुवनं पद्मपद्भ्यां प्रियायाः**
**पाणिस्पर्शक्षमाभ्यां मृजितपथरुजो यो हरीन्द्रानुजाभ्याम्।**
**वैरूप्याच्छूर्पणख्याः प्रियविरहरुषाऽऽरोपितभ्रूविजृम्भ-**
**त्रस्ताब्धिर्बद्धसेतुः खलदवदहनः कोसलेन्द्रोऽवतान्नः।।**
(९.१०.४)

---

१. वायुपुराण ७०.४२
२. श्यामो युवा लोहिताक्षो दीप्तास्यो मितभाषितः। आजानबाहुः सुमुखः सिंहस्कन्धो महाभुजः।।
दशवर्षसहस्राणि रामो राज्यमकारयत्।। (वायु. ८८. १९४-९५)
३. **श्रीमद्भागवत्** १.३.२२
४. वही २.७.२३-२५

आगे पद्य ६ से २३ तक ललित काव्यात्मक शैली में रावणवध तक रामकथा वर्णित है[1] फिर सीता को लेकर पुष्पकयान द्वारा अयोध्या में आगमन, भरतमिलाप, रामराज्याभिषेक का वर्णन है। श्रीमद्भागवत में रामायण के उत्तरकाण्ड की सीता-वनवास की कथा, प्राचेतस (वाल्मीकि) मुनि के आश्रम में कुश तथा लव के जन्म और सीता के पृथ्वीप्रवेश का भी उल्लेख है,[2] पर यहाँ राम के अश्वमेध के समय कुश तथा लव द्वारा घोड़े को पकड़ने तथा उसके कारण युद्ध का वर्णन नहीं मिलता।

कूर्मपुराण के अ. २१ में बहुत संक्षेप में रामकथा मिलती है। यहाँ माया-सीता की नवीन परिकल्पना पाई जाती है। रावण सीता को अकेली पाकर हरण कर ले जाता है। सीता रावण से अपनी रक्षा के लिये अग्नि की स्तुति करती है। अग्निदेव तब माया-सीता को प्रकट कर वास्तविक सीता के साथ देवलोक चले जाते हैं। रावण-वध के बाद अग्नि-परीक्षा में वह माया-सीता जल जाती है, और अग्नि-देव वास्तविक सीता के साथ प्रकट हो राम से कहते हैं कि रावण ने उनके द्वारा निर्मित माया-सीता का अपहरण किया था, असली सीता का नहीं, अतः सीता पवित्र है, राम को उसे अपना लेना चाहिए।

मत्स्यपुराण में रामायण को वाल्मीकि की रचना माना गया है[3] यहाँ यह भी संकेत है कि यह 'शतकोटिप्रविस्तर' है, जिसे सर्वप्रथम ब्रह्मा ने कहा था। नारद ने इसे वाल्मीकि के लिये तथा वाल्मीकि ने सांसारिक प्राणियों के लिये वर्णित किया है। इस महाकाव्य से धर्म, अर्थ, काम इस त्रिवर्ग की प्राप्ति हो सकती है। डा. राघवन् के अनुसार मत्स्यपुराण के कई वर्णनों पर स्पष्टतः वाल्मीकि का प्रभाव परिलक्षित होता है[4]।

शिवपुराण के द्वितीय खंड (रुद्रसंहिता) में चौबीसवें अध्याय में यह प्रसंग मिलता है कि सीता-हरण के बाद शिव तथा सती घूमते हुए राम को वन में विरह-दशा में सीता को ढूँढते हुए पाते हैं। शिव राम को प्रणाम करते हैं। सती शिव से जानना चाहती हैं कि शिव को सभी देवता नमस्कार करते हैं, वे इस साधारण मनुष्य को क्यों प्रणाम कर रहे हैं। शिव सती को बताते हैं कि वे विष्णु के अवतार हैं। सती राम की परीक्षा लेने के लिये सीता का रूप धारण कर राम के पास जाती है, पर राम उसकी वास्तविकता जान लेते हैं और पूछते हैं- शिव कहाँ है और वह अकेली क्यों है? सती राम की महत्ता को स्वीकार कर

---

१. यो लोकवीरसमितौ धनुरैशमुग्रं सीतास्वयंवरगृहे त्रिशतोपनीतम्।
आदाय बालगजलील इवेक्षुयष्टिं सज्जीकृतं नृप विकृष्य बभञ्ज मध्ये।।
यद्रुष्योदधी रघुपतिर्विविधाद्रिकूटैः सेतुं कपीन्द्रव रक्पित भूरु हार्गैः।
सुग्रीवनीलहनुमत्प्रमुखैरनीकैर्लंकां विभीषणदृश भूरु विशदग्रदग्धाम्।।
एवं क्षिपन् धनुषि संधितमुत्ससर्ज बाणं स वज्रमिव तद् हृदयं बिभेद।।
सोऽसृग्वमन् दशमुखैर्न्यपतद् विमानाद् हाहेति जल्पति जने सुकृतीव रिक्तः।। (६.१०.६,१६,२३)

२. वही ११.८.१६

३. मत्स्य ५३.७१-२

४. वी. राघवन्: ग्रेटर रामायण पृ. ३६

लेती हैं। शिव-पुराण के इस नवीन कथा-प्रसंग को गोस्वामी तुलसीदास ने आवश्यक परिवर्तन के साथ बालकाण्ड में लिया है। गरुडपुराण के पूर्वखंड अध्याय १४२ तथा १४३ में राम को विष्णु के अवतारों में एक मानते हुए उत्तरकांड के प्रसंग-सहित रामायण की कथा मिलती है, जो प्रायः वाल्मीकि का ही अनुगमन करती है[१]।

ब्रह्मपुराण में तीन स्थलों पर रामकथा पाई जाती है। अ. ६७ में रावण के वंश तथा कुबेर के साथ उसके युद्ध का वर्णन है। अ. १२३ में रामकथा मिलती है। देवताओं की सहायता के लिये असुरों से युद्ध करते समय दशरथ के रथ की टूटती धुरी को कैकेयी द्वारा टूटने से रोकने के कारण प्रसन्न हो दशरथ उसे तीन वरप्रदान करने का वचन देते हैं। यहाँ वरों की संख्या तीन है दो नहीं[२]।

आगे मृगया के समय ऋषिकुमार के वध से दुःखी अंधे माता-पिता द्वारा दशरथ को शाप दिये जाने का वर्णन है। यहाँ गोदावरी पर रामतीर्थ के वर्णन के प्रसंग में यह उल्लेख है कि दशरथ ब्रह्म-हत्या के पाप से नरक-भोग कर पृथ्वी पर आकर गोदावरी के तीर पर रामतीर्थ में निवास करते राम, लक्ष्मण और सीता से मिलते हैं। (अध्याय। १२५-१२८) इस पुराण में पुनः गौतमी नदी पर स्थित सहस्रकुण्ड के माहात्म्य-वर्णन में रामकथा से संबद्ध विचित्र प्रसंग है। लंका में अग्निशुद्धि के बाद सीता को ग्रहण कर राम जब उन्हें पुष्पक में बिठाने को गोदी में उठाना चाहते हैं, तो अंगद तथा हनुमान् रोक देते हैं, उनकी सलाह है कि राम अयोध्या में पुनः सीता के चारित्र्य की सार्वजनिक परीक्षा लेकर ही उसे उठा सकते हैं। अयोध्या के कुछ लोग सीता की निन्दा करते हैं और राम को उसका परित्याग करना पड़ता है। (अ.१५४) ब्रह्मवैवर्तपुराण के प्रकृति-खंड में तुलसी के महत्त्व के प्रसंग में राजा कुशध्वज की पुत्री वेदवती द्वारा विष्णु को पतिरूप में पाने के लिये तपस्या करते समय रावण द्वारा उसका धर्षण करने की चेष्टा के कारण रावण को वेदवती द्वारा शाप दिये जाने की कथा मिलती है (अ.१४)। इस कथा का आधार वाल्मीकि रामायण है। युद्धकाण्ड के एक पद्य में रावण द्वारा इस शाप की घटना का उल्लेख है[३]। रामायण के उत्तरकांड सर्ग १७ में यह घटना विस्तार से वर्णित है। ब्रह्मवैवर्तपुराण में वेदवती को राजा कुशध्वज की पुत्री बताया गया है[४] वाल्मीकि रामायण में वेदवती के केशों को पकड़कर रावण घसीटता है,[५] किन्तु ब्रह्मवैवर्त में वह उसकी बाँह पकड़कर खींचता है[६]। इस पुराण

१. सीतां शुद्धां गृहीत्वाथ विमाने पुष्पकेस्थितः।
सवानरः समायातो-ह्ययोध्यां प्रवरां पुरीम्।।- गरुड १.१४३.४७
२. ततस्तस्यै वरान् प्रादाद् त्रीस्तु नारद सा अपि।। (ब्रह्म.१२३.३०)
३. शप्तोऽहं वेदवत्या च यथा सा धर्षिता पुरा। सेयं सीता महाभागा जाता जनकनन्दिनी-
(वा.रा. ६.६०.१०)
४. कुशध्वजो नाम पिता ब्रह्मर्षिरमितप्रभः।। (वा.रा. ७.१७.८)
५. वा.रा. ७.१७.२७
६. ब्रह्मवैवर्त अ. १४

में भी कूर्मपुराण की तरह छाया-सीता वाली परिकल्पना पाई जाती है। सुवर्ण-मृग के रूप में मारीच के प्रकट होने के पूर्व एक संन्यासी ब्राह्मण के रूप में अग्निदेव आकर राम को बताते हैं कि वे सीता को अपने साथ ले जायेंगे ओर यहाँ छाया-सीता की रचना कर देंगे ताकि रावण उस नकली सीता का हरण कर ले। वे राम को इस बात को लक्ष्मण से भी गुप्त रखने की सलाह देते हैं। युद्ध के बाद वे पुनः असली सीता को राम को सौंप देंगे। राम इसे स्वीकार कर लेतें हैं[1]। यहीं यह भी संकेत है कि मारीच मारे जाने पर वैकुंठ जाता हैं, क्योंकि वह सनकादि द्वारा शाप-भ्रष्ट विष्णु-पार्षद जय था[2]। यह तथ्य श्रीमद्भागवत के उल्लेख के विपरीत है, जहाँ विष्णु-पार्षद जय-विजय शापभ्रष्ट हो दूसरे जन्म में रावण कुम्भकर्ण के रूप में उत्पन्न होते हैं[3]। ब्रह्मवैवर्त के चतुर्थ खण्ड में गौतमपत्नी अहल्या का प्रसंग है, जो रामायण के बालकाण्ड अ. ६१ के आधार पर कुछ विस्तार से मिलता है[4]। इसके बाद राम के अवतार की संक्षिप्त कथा है। यहाँ शूर्पणखा वृत्तान्त में यह बताया गया है कि वह राम को पाने के लिये पुष्कर मे जाकर तपस्या करती है और अगले जन्म में कुब्जा (कृष्णावतार में कंस की दासी सैरन्ध्री) बनती है[5]। ब्रह्मवैवर्त में हनुमान् को शिव से उत्पन्न (रुद्रकुलोद्‌भव) माना गया है।

नारदीय पुराण के उत्तरभाग में लक्ष्मणाचल नामक तीर्थ के माहात्म्य में राम-कथा अत्यधिक संक्षेप में मिलती है। यहाँ यह संकेत है कि राम, लक्ष्मण, भरत तथा शत्रुघ्न ही क्रमशः भगवान् कृष्ण, संकर्षण, प्रद्युम्न तथा अनिरुद्ध के रूप में अवतरित होते हैं[6]। ठीक यही परिकल्पना एक परवर्ती उपपुराण विष्णुधर्मोत्तर के अध्याय २१२ श्लोक २१-२२ में भी पाई जाती है।

वाराहपुराण में रामकथा नहीं मिलती। किन्तु एक प्रसंग में मथुरा में वराह मूर्ति (कपिलवराह) के माहात्म्य-वर्णन में यह जिक्र है कि इन्द्र को जीत लेने पर रावण स्वर्ग से इस मूर्ति को लंका ले जाना चाहता है। वराह भगवान् जाने से इसलिये मना कर देते हैं कि रावण वैष्णव नहीं है, रावण के द्वारा अपना वैष्णवत्व प्रमाणित कर देने पर कपिलवराह लंका जाना स्वीकार कर लेते है। लंका-विजय के पश्चात् राम इस मूर्ति को ले आते हैं और शत्रुघ्न द्वारा लवणासुर का वध कर मथुरा पर विजय प्राप्त करने पर यह मूर्ति शत्रुघ्न को मथुरा में स्थापित करने को दे देते हैं।

---

१. ब्रह्म. १४.२८-३५
२. वही १४.४०-४१
३. भागवत ७.१.४३
४. ब्रह्म. चतुर्थ खंड अ. ६१
५. ब्रह्म. ६२.५२-५४
६. देवो नारायणः साक्षात् रामो ब्रह्मादिवन्दितः।।
प्रद्युम्नो भरतो भद्रे शत्रुघ्नो ह्यनिरुद्धकः।
लक्ष्मणस्तु महाभागो स्वयं संकर्षणः शिवः।।- नारदीय पु. ७३.४-५

पद्मपुराण में विस्तार से रामकथा मिलती है। इस पुराण के चतुर्थ खंड (पातालखण्ड) और अन्य खंडों में राम-कथा का वर्णन है। पाताल खंड में राम के अश्वमेध यज्ञ का विस्तार से वर्णन है, जो जैमिनीयाश्वमेध (अ. २५-३६) में भी मिलता है। पद्मपुराण में शेषनाग कहते हैं - "राम-कथा रूपी समुद्र का वर्णन मेरे जैसा मच्छर के समान क्षुद्र व्यक्ति नहीं कर सकता। विशाल आकाश को कोई पार नहीं कर सकता, प्रत्येक पक्षी अपनी शक्ति के अनुसार ही उड़ता है। मैं भी अपनी सीमित शक्ति के अनुसार इस कथा का वर्णन कर सकता हूँ[1]"। पद्मपुराण के विषय में डा. राघवन् का यह मत है कि यहाँ वाल्मीकि ही नहीं, कालिदास के रघवंश का भी प्रभाव रामकथा के वर्णन में पाया जाता है[2]। रामकथा का रमाश्वमेध वाला प्रसंग 'पातालखण्ड' में विस्तार से वर्णित है, जो जैमिनीयाश्वमेधपर्व में भी प्रसंगवश मिलता है।

पद्मपुराण में वाल्मीकि से कुछ भिन्नता दृष्टिगोचर होती है। रामायण में रावणवध के पश्चात् विभीषण राम को लंका आने का निमंत्रण देता है, पर वे इसे अस्वीकार कर देते हैं, किन्तु पद्मपुराण में राम पुष्पक विमान से लंका और विशेषतः अशोकवाटिका तथा वहाँ शिंशपा वृक्ष देखते हैं, जहाँ रावण ने सीता को रक्खा था (१.२०-२३)। इस पुराण के पांचवें अध्याय में रामराज्य का भी विस्तृत विवरण मिलता है।

इसी पुराण में रावण की वंशपरम्परा भी मिलती है। विश्रवा की पहली पत्नी मन्दाकिनी का पुत्र कुबेर है, दूसरी पत्नी कैकसी के रावण, कुम्भकर्ण तथा विभीषण। कैकसी रावण को कुबेर के विरुद्ध भड़काती है तब तीनों भाई तपस्या करते हैं और रावण विश्व-विजेता होने का वर ब्रह्मा से प्राप्त करता है। इस पुराण में यह भी उल्लेख है कि रावण मूलतः विष्णु का द्वारपालक था। वैकुण्ठ में सनत्कुमार के अपमान के कारण राक्षस योनि में शाप से उत्पन्न हुआ था। राम ने उसे मारकर पुनः वैकुण्ठ भेज दिया। पर ब्राह्मण रावण का वध करने से राम को ब्रह्महत्या का पाप लगा, उसी के परिमार्जन के लिये उन्होंने अश्वमेध यज्ञ किया था[3]।

इस पुराण में एक नवीनता यह है कि राम के जीवन से संबद्ध घटनाओं की तिथियाँ निर्दिष्ट हैं। राम समुद्र से लंका तक मार्ग देने के लिये-चार दिन तक प्रायोपवेशन द्वारा प्रार्थना करते रहे, उसके मार्ग न देने पर ही क्रुद्ध हुए। सेतु बाँधने में दशमी से त्रयोदशी तक तीन दिन लगे। तीन दिन में समुद्र को पार किया गया। चौदह वर्ष वनवास भोगने के

---

१. रावणादिकथावार्धौ मशको मादृशः किमान्।
यत्र ब्रह्मादयो देवा मोहिता न विदन्त्यपि।।
तथापि भो मया तुभ्यं वक्तव्यं स्वीयशक्तितः।
पक्षिणः खगतिप्रायं खे गच्छन्ति सुविस्तरे।।-पद्मपुराण, पातालखण्ड १.१२-१३

२. राघवन्: ग्रेटर रामायण पृ. ४७ पाद टि. ३

३. पातालखण्ड अ. १०

पश्चात् राम भरद्वाज के आश्रम में पंचमी को पहुँचकर भरत से नन्दिग्राम में षष्ठी को मिले और उनका राज्याभिषेक अयोध्या में सप्तमी को सम्पन्न हुआ। किन्तु यहाँ उक्त तिथि के नक्षत्र का उल्लेख नहीं मिलता।

पद्मपुराण में एक नवीन बात यह पाई जाती है कि वाल्मीकि के साथ लव-कुश रामायण सुनाने वरुणलोक जाते हैं। वरुण राम के पास सीता तथा उनके दोनों पुत्रों को स्वीकार कर लेने का समाचार भेजते हैं। इस पर राम उन्हें वाल्मीकि आश्रम से वापस लाने को लक्ष्मण को भेजते हैं। पर सीता तथा वाल्मीकि राम के पास केवल कुश और लव को भेज देते हैं, और उन्हें वहाँ रामायण का गान करने का आदेश देते हैं[1]।

इसके पश्चात् शेषनाग सिंहावलोकन शैली में रामायण के बालकाण्ड की कथा कहते हैं (अ. ६६.१६४-१८२)। पातालखण्ड के अ. १०० से अ. ११३ तक भी रामकथा मिलती है। पुनः सृष्टिखण्ड में पुष्कर-तीर्थ के माहात्म्य में अ. २७-२८ में रामकथा मिलती है जहाँ राम द्वारा दशरथ के श्राद्ध किये जाने का वर्णन है। एक महीने तक राम मार्कण्डेय के आश्रम में तपस्या करने को रुकते हैं। यहाँ लक्ष्मण कहते हैं कि वे उनकी सेवा करते-करते परेशान हो गये हैं, वे उनके साथ अब नहीं जायेंगे, उनकी सेवा अब सीता करें। बाद में राम लक्ष्मण को शांत कर देते हैं। राम सीता को बताते हैं कि यह इस स्थान का प्रभाव है, जहाँ सभी लोग स्वार्थ-परायण हो जाते हैं।[2] सृष्टिखंड के ३२ वें अध्याय में ब्राह्मण बालक की असमायिक मृत्यु तथा शूद्रमुनि शम्बूक की तपस्या का प्रसंग है, जिसे वर्णाश्रम धर्म के विरुद्ध आचरण करने के कारण राम दण्ड देते हैं। यहाँ यह भी संकेत है कि राज्याभिषेक के बाद एक बार राम पुनः भरत को लेकर दण्डकवन, किष्किन्धा तथा लंका विमान से जाते हैं और उसे अपने जीवन की पुरानी घटनायें यात्रा करते समय सुनाते हैं[3] (सृष्टिखंड अ. ०३५)। किष्किन्धा में तारा तथा लंका में विभीषण की पत्नी सरमा उनसे यह पूछती हैं कि वे अकेले क्यों आये हैं "सीता कहाँ है" और राम केवल इतना ही उत्तर देते हैं-"सर्वं कालकृतं पश्य" (३५.११२-७ तथा परवर्ती)।

पद्मपुराण के छठे खंड (उत्तरखंड) में विष्णु के अवतारों के प्रसंग में पुनः रामकथा है। यहाँ अहल्या उद्धार का प्रसंग वर्णित है। यहाँ राम-सहस्रनाम सुनाते हैं।

अग्निपुराण में प्रायः वाल्मीकिरामायण के ही आधार पर अध्याय ५ से ११ तक सात अध्यायों में रामकथा वर्णित है। यहाँ राम से मंथरा के नाराज रहने का कारण यह बताया गया है कि उसके अपराध पर एक बार राम ने उसे पैर पकड़कर घसीटा था[4]। वाल्मीकि

---

१. वही अ. ६६

२. श्रुतपूर्वञ्च सुश्रोणि क्षेत्रस्यास्य विचेष्टितम्। अत्र क्षेत्रे न सौभ्रात्रं सर्वे हि स्वार्थतत्पराः।।
परस्परं न मन्यन्ते स्वार्थसिद्धैकहेतवः। न शृण्वन्ति पितुः पुत्राः पुत्राणां वा तथा पिता।।
न शिष्यो हि गुरोर्वाक्यं शिष्यस्यापि तथा गुरुः। अर्थानुबन्धिनी प्रीतिर्न कश्चित् कस्यचित् प्रियः।।

३. सृष्टिखण्ड ८.२१.८६-९१

४. पादौ गृहीत्वा रामेण घर्षिता सापराधतः। (अग्नि ०.६८)

की अनेक पंक्तियाँ अग्निपुराण में ज्यों की त्यों ले ली गई हैं, जैसे–न स संकुचितः पन्था येन वाली हतो गतः। (अग्नि० ८.६) रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव। (अग्नि. १०.२३)

अग्नि ने एकादश अध्याय के अंत में यह फलश्रुति बताई है कि वाल्मीकि ने रामायण की रचना नारद से सुनकर की थी और इसे विस्तार से जो भी सुनेगा, उसे स्वर्गप्राप्ति होती है। यथा-

> वाल्मीकिर्नारदाच्छ्रुत्वा रामायणमकारयत्।
> सविस्तरं यदेतच्च शृणुयात्स दिवं व्रजेत्।। (वही ११.१३)

जैमिनीयाश्वमेध में राम के उत्तरचरित से संबद्ध रामाश्वमेध का प्रसंग वर्णित है। यह रचना परंपरा के अनुसार लुप्त जैमिनीय महाभारत का एक बचा हुआ भाग है[1]। यद्यपि मूलग्रन्थ महाभारत-कथा से संबद्ध है, तथापि यहाँ युधिष्ठिर के अश्वमेध यज्ञ के समय यज्ञीय अश्व की रक्षा में गये अर्जुन तथा बभ्रुवाहन के युद्ध के प्रसंग में राम के अश्वमेध के घोड़े को वाल्मीकि के आश्रम में कुश तथा लव द्वारा रोककर उसकी रक्षा में गये शत्रुघ्न, लक्ष्मण तथा भरत के साथ युद्ध कर उन्हें पराजित करने की कथा विस्तार से बारह अध्यायों (अ. २५-३६) में वर्णित है। यहाँ लंकाविजय के बाद अयोध्या में राम के लौटने से कथा का आरंभ होता है। गर्भिणी सीता के पुंसवन संस्कार के बाद ही गुप्तचर सीता के चरित्र के विषय में रजक द्वारा की गई सीता की निंदा की खबर देता है। राम लक्ष्मण को सीता को वन में जाकर छोड़ आने का आदेश देते हैं (अ.२६-२७)। लक्ष्मण द्वारा परित्यक्त विलाप करती सीता के समीप तभी वन में यूपकाष्ठ के लिये लकड़ी काटने वाल्मीकि आ पहुँचते हैं[2] और वे उसे अपने आश्रम ले जाते हैं। वहाँ सीता दो पुत्रों को जन्म देती हैं। वाल्मीकि ने उनका कुश तथा लव के रूप में नामकरण संस्कार किया और उनका उपनयन संस्कार कर साङ्ग-वेद तथा स्वरचित रामचरित की शिक्षा दी तथा सुदृढ़ धनुष तथा अक्षय तूणीर प्रदान किया[3]। इधर राम सीता की स्वर्णमयी प्रतिकृति रखकर अश्वमेध यज्ञ का समारंभ करते हैं। शत्रुघ्न यज्ञीय अश्व की रक्षा में तीन अक्षौहिणी सेना के साथ जाते हैं। जब घोड़ा वाल्मीकि के आश्रम के पास पहुँचता है, तो लव उसे उसके मस्तक पर बाँधे स्वर्णपत्र की चुनौती पढ़कर उसे पकड़ लेते हैं। शत्रुघ्न से युद्ध होता है और लव मूर्च्छित हो जाता है। इसे सुनकर वन से लौटा कुश शत्रुघ्न से युद्ध करने जाता है। शत्रुघ्न की सेना हारकर भाग खड़ी होती है। शत्रुघ्न भी आहत होते हैं। यह खबर सुनकर राम अयोध्या से सेना सहित लक्ष्मण को भेजते हैं। (अ. ३२) भयंकर युद्ध होता है, कुश द्वारा लक्ष्मण भी आहत हो मूर्च्छित हो जाते हैं। यह समाचार जानकर राम भरत

---

१. विशेष विवरण के लिये दे. 'महाभारत पर आधृत संस्कृत साहित्य' वाला लेख।

२. तावत्स धीमान् बहुभिः समावृतो वाल्मीकिरुग्रैश्च तपोभिरीडितः। यूपानथच्छेदयितुं मखार्थी समागतस्तां ददृशे विषण्णाम्।। (जैमिनीयाश्व. २८.७६)

३. वही २९.२१-३५

को युद्ध के लिये भेजते हैं। (अ.३४-३५) भरत हनुमान् आदि के साथ कुश से लड़ने आते हैं[1]। कुश तथा लव का भरत और उनकी सेना के साथ युद्ध होता है। लव भरत के धनुष को काट देता है, रथ को तोड़ देता है और कुश के बाणों से भरत मूर्च्छित हो जाते हैं[2]। बाद में कुश ने हनुमान् को मूर्च्छित कर डाला (३६.३२)। तब राम वाल्मीकि के आश्रम में स्वयं आये और अपनी जैसी आकृति वाले उन दोनों बालकों को देखकर उनका परिचय पूछा। दोनों उन्हें परिचय न देकर युद्ध के लिये ललकारते हैं[3]। राम उनके कुल को जानने पर ही युद्ध करने को कहते हैं। पर कुश उन्हें फिर ललकारते हैं (वही ३६.४०-४१)। भीषण युद्ध होता है। वे राम को भी हराकर मूर्च्छित कर देते हैं। उनके कुण्डल, अंगद तथा कंठहार उतार लेते हैं (३६.५९-६३)। इसी समय लव दो मूर्च्छित वानरों को पकड़कर सीता के पास ले जाकर युद्ध का वृत्तान्त सुनाते हैं। सीता दोनों वानरों को छुड़वा देती हैं। इसी बीच वाल्मीकि, जो वरुणलोक गये थे, लौट आते हैं। तब वाल्मीकि सभी मूर्च्छित वीरों को जाकर जल से सींचकर होश में लाते हैं और दोनों बालकों का परिचय देते हैं। तब लव-कुश तथा सीता को वाल्मीकि राम के समीप ले आते हैं। यहीं रामाश्वमेध वाले प्रसंग की परिसमाप्ति हो जाती है। (३६.४०-४१)

## वाल्मीकि रामायण से इतर रामायणों में रामकथा

वाल्मीकि रामायण के अतिरिक्त अन्य कई संस्कृत रामायण ग्रन्थ उपलब्ध हैं। ये हैं-योगवासिष्ठ रामायण, अध्यात्मरामायण, अद्भुत-रामायण, आनन्दरामायण, काकभुशुण्डिरामायण तथा तत्त्वसंग्रहरामायण। इनमें राम-कथा वाल्मीकि वर्णित कथा से कुछ भिन्न रूप में मिलती है।

योगवासिष्ठ (योगवासिष्ठ रामायण) मूलतः अध्यात्मपरक दार्शनिक ग्रन्थ है। इसमें उपनिषद्, सांख्य, योग तथा वेदान्त का दर्शन समन्वित रूप में मिलता है। कुछ विद्वान् इस पर बौद्धों के विज्ञान-वादी सिद्धान्त का प्रभाव मानते हैं, किंतु बौद्ध विज्ञानवाद का प्रभाव न होकर यह शाङ्कर वेदान्त का प्रभाव है। अतः यह रचना आठवीं शती वि. के बाद संभवतः दसवीं शती वि. की जान पड़ती है। इसमें राम तथा वसिष्ठ के संवाद द्वारा जीव (आत्मा), परमात्मतत्त्व, संसार तथा मोक्ष के विषय में राम द्वारा पूछे गये प्रश्नों का वसिष्ठ उत्तर देते हुए अद्वैत वेदान्त की मान्यताओं का विवेचन करते हैं।

अध्यात्मरामायण में पार्वती तथा शिव के वार्तालाप द्वारा रामावतार की कथा का

---

१. एवं रामसमादिष्टो हनूमत्प्रमुखैर्वृतः।
निर्भयो भरतः क्रोधाद्रथमारुह्य सत्वरः ।। (३५.६२)

२. भरतस्य धनुश्छिन्नं रथश्च शकलीकृतः।
कुशकोदण्डनिर्मुक्तैर्मुमोह भरतः शरैः।। (३६.२६)

३. वही ३६.४०-४१

वर्णन है। यह पुराण-शैली की रचना है। यह राम-भक्ति-सम्प्रदाय के प्रस्थान-ग्रन्थ तथा प्रमाण-ग्रन्थ के रूप में आदृत है। पर बारहवीं शती वि. से पूर्व की रचना नहीं जान पड़ती। ग्रियर्सन इसे स्वामी राघवानन्द के शिष्य स्वामी रामानन्द (१४वीं शती वि.) की रचना मानते हैं। गोस्वामी तुलसीदास के 'रामचरितमानस' तथा मलयालम के कवि एडुत्छन की रामायण पर इसका पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। अध्यात्मरामायण भी सात काण्डों में विभक्त है। जिनके नाम वाल्मीकि के अनुसार ही है। कथा का वर्णन भी प्रायः उन्हीं का अनुगमन करता है। अध्यात्मरामायण में उमा राम के व्यक्तित्व के विषय में यह सन्देह करती हैं कि यदि वे परमात्मा हैं तो उन्होंने जानते हुए भी सीता के वियोग में विलाप क्यों किया[1] इसी के उत्तर में शिव रामकथा कहते हैं। यहाँ यह अन्तर है कि राम को विष्णु का अवतार या वाल्मीकि की तरह आदर्श महापुरुष न मान कर स्वयं ब्रह्म-स्वरूप माना गया है, जो अपनी माया से इस सारे जगत्प्रपंच की सृष्टि करता है। राम स्वयं परमानन्द रूप, शुद्ध चिद्घन हैं, उनमें तमोगुण का विकार हो ही नहीं सकता, वे परम विज्ञानरूप हैं[2]। इस ग्रन्थ में राम के निर्गुण तथा सगुण दोनों स्वरूपों का वर्णन है। वे ही ब्रह्मा, विष्णु, तथा शिवरूप से सृष्टि की रचना, पालन तथा संहार करते हैं[3]। इस रामायण में स्थान-स्थान पर इसका संकेत मिलता है कि राम साधारण पुरुष न होकर स्वयं परात्पर अलौकिक सत्ता हैं। उत्तरकाण्ड में तो इस ग्रन्थ में एक ज्ञानोपदेशात्मक गीता (रामगीता) भी मिलती है (उत्तरकाण्ड सर्ग ५)। जैसे अर्जुन की जिज्ञासा पर कृष्ण गीता का उपदेश देते हैं, वैसे यहाँ लक्ष्मण की जिज्ञासा पर राम ज्ञानोपदेश करते हैं। इस गीता का विषय प्रायः वही है और यह संक्षेप में त्रिष्टुप् (इन्द्रवज्रोपेन्द्रवज्रा) तथा जगती (इन्द्रवंशा वंशस्थ) छंदों में निबद्ध है[4]।

कुछ विद्वानों में अद्भुतरामायण को वाल्मीकि रामायण का आठवाँ काण्ड मानने की धारणा पाई जाती है और इसे वाल्मीकि की ही रचना कहा जाता है, जो प्रामाणिक सिद्ध नहीं है। इस रामायण के तीन अंश है। प्रत्येक अंश को वाल्मीकि रामायण के ढ़ंग पर सर्गों में विभक्त किया गया है, न कि अध्यायों में। प्रथम अंश में रामावतार के कारण का उल्लेख है। द्वितीय अंश में सर्ग ९-१६ और सर्ग १७-२३ में दशमुख रावण से भिन्न अन्य सहस्रमुख रावण का प्रसंग है। अद्भुतरामायण के अनुसार राम को दशमुख रावण का वध

---

१. यदि स्म जानाति कुतो विलापः सीताकृतेऽनेन कृतः परेण।
जानाति नैवं यदि केन सेव्यः रामो हि सर्वैरपि जीवजातैः।। अध्यात्मरामायण बाल. सर्ग १.१४

२. रामः परात्मा प्रकृतेरनादिरानन्द एकः पुरुषोत्तमो हि।
स्वमायया कृत्स्नमिदं हि सृष्ट्वा नभोवदन्तर्बहिरास्थितो यः।
सर्वान्तरस्थोऽपि निगूढ आत्मा स्वमायया सृष्टमिदं विधत्ते (अध्यात्मरामायण १.१.१७-१८)

३. अयं हि विश्वोद्भवसंयमानामेकः स्वमायागुणबिम्बितो यः।
विरञ्चिविष्ण्वीश्वररूपभेदान् धत्ते स्वतन्त्रः परिपूर्ण आत्मा।। (वही बालकाण्ड सर्ग ५ पद्य ५०)

४. वही, उत्तरकाण्ड सर्ग ५.७-६१

करने पर अपने शौर्य का अभिमान हो जाता है। तब सीता उनसे कहती है कि अभी तो सहस्रमुख रावण विद्यमान है, उसका वध वे करें तो अपने शौर्य का अभिमान करें। राम इस सहस्रमुख रावण से युद्ध करते हैं पर उसे नहीं जीत पाते। तब सीता जो स्वयं आदिशक्ति दुर्गा हैं युद्ध में उतर कर इस सहस्रमुख रावण का वध करती हैं। इस तरह रामायण में शक्ति-तत्त्व का माहात्म्य वर्णित है और यह शक्ति-परम्परा की रामायण है। इस रामायण का प्रभाव बंगला तथा उड़िया की रामायणों पर मिलता है, जैसे उड़िया कवि सरलादास की 'विलंका रामायण' पर। वहाँ इस रामायण के अनुवाद भी मिलते हैं।

आनन्दरामायण (संभवतः १६वीं शती की रचना) पर अद्भुतरामायण का प्रभाव है। रामकथा में यहाँ भी कुछ परिवर्तन मिलता है। उदाहरण के लिये सीता स्वयंवर के समय रावण उपस्थित होता है, पर धनुष नहीं-चढ़ा पाता। यहाँ राम और लक्ष्मण को लंकायुद्ध के समय ऐरावण तथा मैरावण द्वारा हरण कर पाताल ले जाने तथा हनुमान् द्वारा इन राक्षसों का वध कर राम-लक्ष्मण को बचाकर ले आने की भी कथा है। राम तथा सीता के दैनन्दिन जीवन तथा अयोध्यागमन पर विहारादि[1] का वर्णन तथा राम द्वारा अप्सराओं को यह आश्वासन देने का भी संकेत है कि वे कृष्णावतार में गोपियाँ बनकर उनके प्रणय का पात्र बन सकेंगी। यहाँ भी अद्भुतरामायण के ढ़ंग पर दशमुख रावण से भिन्न रावण का जिक्र है, जिसपर सीता युद्ध में विजय प्राप्त करती है। अद्भुतरामायण में यह दूसरा रावण सहस्रमुख है, पर आनन्दरामायण में शतमुख[2]। इस तरह यह रामायण भी शाक्तप्रभावापन्न है।

काकभुशुण्डिरामायण में राम स्वयं सीता को प्रमोद-वन में राम-कथा सुनाते हैं। लक्ष्मण इस कथा को सीता से सुनकर भरत को कहते हैं। अन्य परंपरा के अनुसार ब्रह्मा इसे भुशुण्डि को, वे दाल्भ्य को और दाल्भ्य लोमश ऋषि को सुनाते हैं। राम की मधुरा भक्ति वाला सम्प्रदाय भुशुण्डिरामायण को प्रस्थान-ग्रंथ के रूप में प्रमाण मानता है। कृष्ण की मधुरा भक्ति-परम्परा का इस रामायण की भक्ति-परम्परा पर पर्याप्त प्रभाव मिलता है। यहाँ प्रमोदवन में राम तथा सीता की शृंगारी लीलाओं और रासक्रीडा तक का वर्णन है[3]।

इस ग्रन्थ के अनुसार राम सीता तथा उसकी सखियों के साथ सौ रास-क्रीडायें करना चाहते थे, किन्तु निन्यानवें रासलीला के बाद ही स्वधाम लौट गये। बाकी बची सौंवी

---

१. आनन्दरामायण में राम तथा सीता की कामकेलि तक का खुले-आम वर्णन है, जो श्लीलता की मर्यादा का भी उल्लंघन कर जाता है- दे. **आनन्दरामायणः** सर्ग ६, श्लोक ५२-५६

२. कामिल बुल्केः **रामकथा** पृ.१६८-१६६

३. नमामि सरयूतीरमाश्रितं रघुनन्दनम्।
सीतासहमहारासरसिकं नटिनं हरिम्।।
स्मरावेशकलं चित्तं नाट्यगीतोत्सुकं परम्।
अनन्तसखिभिर्युक्तं रामचन्द्रं भजाम्यहम्।।- (**भुशुण्डिरामायण पूर्वखंड अ.२७**)

रासलीला को उन्होंने कृष्णावतार में राधा तथा उसकी सखियों के साथ पूरा किया[1]। स्पष्टतः इस मान्यता पर हितहरिवंश के राधावल्लभीय सम्प्रदाय तथा चैतन्य महाप्रभु के गौडीय सम्प्रदाय की माधुर्यपरक कृष्णभक्ति पद्धतियों का प्रभाव है और यह ग्रन्थ विक्रम की सोलहवीं सदी से पुराना नहीं है। इस परम्परा में भक्त सखी (स्त्री) रूप में राम-सरकार तथा जनकनन्दिनी की सेवा करता है, जो अयोध्या के कई राम मंदिरों में प्रचलित है। कई लेखक इस रामायण का प्रभाव तुलसीदास पर मानते हैं, किन्तु यह स्पष्ट है कि मर्यादावादी तुलसीदास रामभक्ति की सखी सम्प्रदाय वाली भक्ति पद्धति के पथिक कदापि नहीं थे।

तत्त्वार्थरामायण रामब्रह्मानन्द द्वारा सतरहवीं शती वि. में निबद्ध रचना है। अध्यात्मरामायण का इस रामायण पर पर्याप्त प्रभाव मिलता है। यहाँ राम को स्वयं परमब्रह्म माना गया है, और वे केवल विष्णु अवतार नहीं है, अपितु शिव, ब्रह्मा, त्रिमूर्ति, हरिहर तथा ब्रह्मस्वरूप हैं। इस रामायण के अनुसार राम की मात्र दास्यभक्ति ही नहीं की जा सकती, अपितु स्वयं राम-स्वरूप मानते हुए उनकी साधना की जा सकती है। इस प्रकार यह रामायण राम-भक्ति के विशिष्टाद्वैतवादी स्वरूप का ही संकेत नहीं करती, अपितु शांकर पद्धति के अद्वैत वेदान्त के आधार पर राम को स्वयं ब्रह्म मानकर "रामाद्वैतवादी" सिद्धान्त का प्रतिपादन करती है। इस रामायण में भी कथा में कुछ नवीन बातें हैं–रावण ने नकली सीता का हरण किया था, वास्तविक सीता तो राम के वक्षःस्थल पर स्थित हैं। राम ने सुग्रीव को अपने विश्वरूप (विराट् स्वरूप) का वैसे ही दर्शन कराया है, जैसे कृष्ण ने यशोदा को या फिर महाभारत युद्ध के समय अर्जुन को। इस रामायण में हनुमान् को पार्वती का पुत्र बताया गया है, साथ ही सीता द्वारा शतमुख रावण के वध का भी आनन्दरामायण के ढंग पर वर्णन है[2]।

---

१. हर्षिता राधिका तत्र जानक्यांशसमुद्भवा
रामस्यांशसमुद्भूतः कृष्णो भवति द्वापरे।। भुशुण्डिरामायण

२. कामिल बुल्केः पूर्वोद्धृत पृ.। ७०-७१

# वाल्मीकि-रामायण का विदेशी रामकथा पर प्रभाव

ब्राह्मण, व्यवसायी, क्षत्रिय और बौद्ध भिक्षुओं ने भारतीय संस्कृति का विस्तार सुदूर देशों तक किया था। एक ओर वे हिमाच्छादित पर्वतों को लाँघ कर तिब्बत, खोतान (पूर्वी तुर्किस्तान), चीन, मंगोलिया और जापान पहुँचे, तो दूसरी ओर सागर पार कर मलय, यवद्वीप (इंडोनेशिया), श्याम (थाईलैंड), कम्बुज (कम्बोडिया), लवदेश (लाओस) ब्रह्मदेश (वर्मा), श्रीलंका और फिलीपीन्स आदि देशों तक गये। जब यातायात के साधन इतने विकसित नहीं थे, भारतीयों ने ये यात्राएँ कितने कष्ट उठाकर की होंगी।

यह साम्राज्य का विस्तार न होकर उदार भारतीय संस्कृति का प्रसार था। भारतीयों ने साहित्य, चित्रकला, मूर्तिकला, संगीत, नृत्य आदि की शिक्षा यहाँ के वासियों को दी। आज भी कई देशों में ऐसे शिलालेख उपलब्ध हैं जिन पर संस्कृत श्लोक उत्कीर्ण हैं, आज भी कई मन्दिरों की भित्तियों पर रामायण, महाभारत और बौद्ध कथाएँ अंकित हैं। आज भी वहाँ के जनजीवन पर राम की छाप देखी जा सकती है।

रामकथा में कई मोड़ भारत में ही प्रचारित हो चुके थे। विदेश में जो रामकथा पहुँची वह विकसित रामकथा थी, जिसके मूल में वाल्मीकि का ही स्वर था, किन्तु भारत में प्रचारित कई नयी उद्भावनाएँ उसमें समाहित थीं। रामकथा जिस धरती पर पहुँची वहीं की हो गयी। भूगोल वहाँ का, रीति-प्रथा वहाँ की, और तो और नाम भी परिवर्तित हो गये। नाम-परिवर्तन उच्चारण-भेद के कारण भी हुए।

वाल्मीकि-रामायण की मुख्य कथा के सारभूत अंश लगभग सभी विदेशी रामकथाओं में उपलब्ध हैं—दशरथ के पुत्र राम, लक्ष्मण आदि थे। सीता ऋषि की पालित पुत्री थीं। राम ने धनुष पर गुण चढ़ा कर उनसे विवाह किया था। स्वर्ण-मृग के माध्यम से रावण ने सीता का अपहरण किया। सीता का निर्वासन हुआ, एक ऋषि ने उन्हें संरक्षण दिया। सीता ने पुत्र को जन्म दिया।

कई देशों की रामकथा पर बौद्धधर्म का प्रभाव पड़ा और कथा सुखान्त बना दी गयी। नारायण और बोधिसत्व दोनों ही राम के रूप में जन्म लेते दिखाये गये। बौद्धों ने रामकथा को अपने मत के प्रचार के लिए अपनाया था।

विदेश की रामकथाओं में निम्न प्रसंगों का प्रायः वर्णन है। ये प्रसंग भारत में भी प्रचारित रहे हैं। भारत के पूर्वी समुद्र-तट बंगाल, उड़ीसा, आन्ध्र और तमिलनाडु से साहसी लोग दक्षिण-पूर्व एशियायी देशों में गये थे और अपने साथ रामकथा-विषयक नूतन उद्भावनाएँ ले गये थे।

१. **सीता रावण की पुत्री**—वसुदेव-हिण्डी, गुणभद्र के उत्तरपुराण, महाभागवतपुराण, कश्मीरी-रामायण तथा भारत के बाहर के सभी देशों—तिब्बत, खोतान, चीन, मंगोलिया और लगभग समस्त दक्षिणपूर्वी एशियायी देशों की रामकथाओं में सीता

रावण की पुत्री बतायी गयीं, वे रावण के विनाश का कारण बनीं। वाल्मीकि-रामायण वहाँ (उत्तरकाण्ड) के वेदवती-प्रसंग का ही यह विकसित रूप है। वेदवती ने विष्णु को प्राप्त करने के लिए तपस्या की थी। रावण से अपमानित होकर उसने रावण के विनाश के लिए अयोनिजा होकर जन्म लिया था।

२. **रावण का चित्र बनाने के कारण सीता का निर्वासन**–डा. बुल्के के अनुसार इसका प्राचीनतम उल्लेख हरिभद्र सूरि (८वीं शती) के उपदेश-पद में हुआ है। हेमचन्द्र की जैन रामायण में भी इसका वर्णन है। अन्ततः राम ने सीता को किसलिए निर्वासित किया था, इस प्रसंग को मनोवैज्ञानिक आधार देने के लिए चित्र-वृतान्त की कल्पना हुई। इसका प्रचार गुजरात से बंगाल और कश्मीर से सिंहल तक हुआ। लोकगीतों और लोकवार्ताओं में भी इसकी चर्चा हुई। आनन्द-रामायण, कृत्तिवासी बंगला-रामायण, चन्द्रावती की बंगला-रामायण, गुजराती रामायण-सार के साथ ही लगभग सभी दक्षिण-पूर्वी एशियायी देशों में इसका प्रचार हुआ। यहाँ एक विचित्र बात यह है कि एशियायी देशों में बौद्ध-रंग समन्वित कथा का प्रचार था, इसमें राम इतने क्रूर कैसे हो गये कि उन्होंने लक्ष्मण को आदेश दिया कि सीता को नगर के बाहर ले जाकर काट डालो।

३. **वाल्मीकि द्वारा सीता के द्वितीय बालक की सृष्टि**–कथासरित्सागर, कश्मीरी रामायण, गोविन्द रामायण, तिब्बती-रामकथा और द. पू. एशिया के देशों में दिखाया गया कि सीता के केवल एक पुत्र हुआ। किसी कारण वाल्मीकि को भ्रम हुआ कि बालक खो गया है, उन्होंने एक और बालक की सृष्टि की। एकाध रामकथा में तो वे दो नये बालकों की सृष्टि करते हैं।

४. **रामकथा के पात्रों के पारस्परिक रक्त-सम्बन्ध**-दक्षिण-पूर्वी एशियायी देशों की रामकथाओं में दशरथ, वालि-सुग्रीव और रावण के वंश-परिवारों को किसी न किसी रूप में जोड़ा गया है। नर-वानर राक्षसों के पारस्परिक रक्त-सम्बन्ध स्थापित किये गये हैं। सम्भवतः इसी कारण राम और हनुमान् की कई पत्नियाँ दिखायी गयीं। इनके कई सन्तानें भी हुईं।

५. **बौद्ध प्रभाव से कथा सुखान्त बनायी गयी**- कई कथाओं में सीता-निर्वासन नहीं है। किसी देश की रामकथा में यदि ऐसा है तो शिव या किसी अन्य के प्रयास से राम-सीता का मिलन दिखा दिया गया है। राम के वनवास की अवधि कई कथाओं में १२ वर्ष की दिखायी गयी है। कई कथाओं का आदि-अन्त जातक शैली का है। बौद्ध प्रभाव के होते हुए भी वैष्णव प्रभाव की उपेक्षा नहीं है। प्रायः नारायण और बुद्ध एक माने गये हैं, इनके साथ इन्द्र भी हैं।

भारत के बाहर के देशों में रामकथा का विकास दो दिशाओं में हुआ-(अ) उत्तर की ओर और (ब) बंगाल की खाड़ी से पूर्व की ओर। सम्राट् अशोक के शासन-काल में श्रीलंका की ओर भी रामकथा का प्रसार हुआ। इसी क्रम में रामकथाओं का विकास प्रस्तुत किया जा रहा है।

## तिब्बती रामकथा

सांस्कृतिक दृष्टि से तिब्बत भारत के साथ गहराई से जुड़ा रहा है। भारतीय यात्री कैलास मानसरोवर की यात्रा तिब्बत के सहयोग से करते रहे हैं। बौद्धधर्म के प्रचार से तिब्बत-वासियों को रामकथा का और अधिक परिचय प्राप्त हुआ। तिब्बत में रामकथा से संबंधित आठवीं-नवीं शती की कई पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध हैं। वैसे अनाम जातकम् और दशरथ कथानम् के माध्यम से रामकथा बहुत पहले तिब्बत में पहुँच गयी थी। इन दोनों ग्रन्थों के चीनी अनुवाद तीसरी और पाँचवी शताब्दी में हुए थे। जिस प्रदेश में ये अनुवाद हुए वह तिब्बत के तूफान वंश के अधिकार में था। बारहवीं-तेरहवीं शताब्दी में तिब्बत में रामकथा का प्रवेश संस्कृत भाषा के व्याकरण और साहित्य के कारण हुआ।

तिब्बत में संस्कृत ग्रन्थ 'काव्यादर्श' का तिब्बती अनुवाद १३वीं शती में हुआ था। इसमें उदात्त अलंकार की व्याख्या के सन्दर्भ में रामकथा कही गयी है। इसकी अनेक टीकाएँ हुईं, इनमें पहली टीका संघश्री द्वारा १४२६ ई. में लिखी गयी, जिसका प्रकाशन १६७६ ई. में भूटान में हुआ। इसमें जो रामकथा उपलब्ध है उसका संक्षिप्त रूप इस प्रकार है-

रावण ने तपस्या कर कुछ शाप और वर प्राप्त किये। दशरथ की दो पत्नियाँ थीं। विष्णु छोटी रानी के गर्भ से उत्पन्न हुए, नाम रखा गया रामन। तीन दिन के बाद बड़ी रानी के गर्भ से विष्णु के पुत्र ने जन्म लिया, नाम रखा गया लक्ष्मण।

दशग्रीव की रानी ने कन्या को जन्म दिया, इसके जन्म-पत्र में लिखा था, यह पिता का नाश करेगी। इसे ताँबे के पिटारे में बन्द कर समुद्र में फेंक दिया गया। कृषकों ने इसे पाला, नाम रखा लीलावती। किसी-किसी पाण्डुलिपि में सीता नाम भी है।

दशरथ किंकर्तव्यविमूढ़ थे कि किसे राज्य दिया जाए। बड़ी रानी का बेटा लक्ष्मण छोटी रानी के बेटे राम से छोटा था। राम ने स्वेच्छा से राज्य छोटे भाई को दे दिया और वे वन में जाकर तपस्या करने लगे। कृषकों के अनुरोध पर उन्होंने लीलावती (सीता) से विवाह किया और वे राज्य करने लगे।

रावण सीता के नीचे की धरती को खोद कर अपहरण कर ले गया। उसने बाधा प्रस्तुत करने वाले जटायु को रक्त-सने पत्थर खिलाकर मार डाला।

सीता की खोज के समय सुग्रीव से मैत्री हुई। वालि से युद्ध करते समय राम ने पहचान के लिए सुग्रीव की पूँछ में दर्पण बाँध दिया था।

हनुमान् आदि वानर गुफा में एक-दूसरे की पूँछ पकड़ कर गये थे। रावण का मर्मस्थान अंगूठा बताया गया है।

सीता के एक ही पुत्र हुआ था, लव। राम किसी सामन्त से युद्ध करने गये थे। बहुत समय बीत जाने पर भी जब वे नहीं लौटे तो सीता लव को ऋषियों के पास छोड़कर उन्हें खोजने निकलीं। लव चुपके उनके पीछे लग गया। ऋषियों ने उसे खोया जानकर कुश से एक और पुत्र की सृष्टि कर दी। सीता ने उसे स्वीकार कर लिया।

धोबी के कहने पर राम ने सीता को निर्वासित किया। हनुमान् ने लंका में सीता की स्थिति के विषय में बताया तो राम ने लव-कुश के सहित सीता को बुला लिया। (सीता-त्याग लव-कुश के जन्म के बाद दिखाया गया है)

वाल्मीकि-रामायण की कथा ही तिब्वती रामकथा का मुख्य आधार है। राम और लक्ष्मण दशरथ-पुत्र थे। राम का सीता से विवाह हुआ। रावण ने सीता का अपहरण किया, बाधा देने पर जटायु का वध हुआ। लोकापवाद (धोबी द्वारा निन्दा) के कारण सीता निर्वासित हुई। लव-कुश उनके पुत्र थे। वा.रा. का वेदवती आख्यान भी कुछ परिवर्तन के साथ स्वीकृत हुआ।

वा.रा. से अन्तर यह है कि दशरथ की दो रानियाँ और दो पुत्र ही बताये गये हैं। सीता रावण की परित्यक्ता पुत्री थीं जिसे कृषकों ने पाला था। राम अपनी इच्छा से पिता के धर्मसंकट को दूर करने के कारण वन गये थे, न कि सौतेली माँ के षड्यन्त्र से। सीता का अपहरण राजधानी के पास से हुआ। रावण ने उनका स्पर्श नहीं किया। जटायु को रक्त-सने पत्थर खिलाये गये। रावण का मर्मथान अंगूठा था। ऋषि पुनरुक्त ने सीता के दूसरे पुत्र की सृष्टि कुश से की। सीता-निर्वासन धोबी के कारण हुआ। अन्त में राम-सीता का मिलन हुआ।

इस प्रकार वा.रा. की कथा के ताने-बाने में गुणाढ्य की कथा, कथासरित्सागर, अध्यात्मरामायण तथा बौद्ध धर्म का सम्मिलित प्रभाव स्पष्ट है।

तिब्वत में किसी सास्क्या पण्डित के नाम का उल्लेख हुआ है, ये संस्कृत के पण्डित थे। इन्होंने रामकथा का थोड़ा बहुत प्रचार किया था। मेरी शोध-छात्रा डा. छाया तिवारी ने दिल्ली स्थित 'तिब्बत हाउस' के निदेशक श्री दोबुम तुल्कु से भेंट कर पता किया था कि श्री गेन्दुम चाफेल (समय अज्ञात) ने रामायण का भावानुवाद किया था। इन्होंने रामकथा के व्यक्तिवाचक नामों का सार्थक भाषान्तर किया है। राम का नाम है 'गाचे' अर्थात् आनन्द देने वाला। संस्कृत में भी 'राम' का यही अर्थ है।

**खोतानी रामायण**—एच. डब्लू बेले ने नवीं शती की एक रामायण प्राप्त की। इसमें ७०० से कुछ अधिक पदों में रामकथा है।

## सार-

दशरथ मृगया खेलने वन में गया, वहाँ एक ऋषि ने गाय की सहायता से उसका आतिथ्य किया। वह ऋषि से गाय छीन लाया। ऋषि के पुत्र परशुराम ने तपस्या द्वारा ब्रह्मा से वर प्राप्त कर दशरथ को मार डाला। रानी दोनों बच्चों राम-लक्ष्मण को लेकर भूगर्भ-स्थित कक्ष में १२ वर्ष तक छिप गयी। राम ने परशुराम को मार कर जम्बूद्वीप पर अधिकार कर लिया।

ब्राह्मण राजा दशग्रीव की प्रधान महिषी ने एक कन्या को जन्म दिया। ज्योतिषी के द्वारा कन्या को अमंगली बताने पर उसे मंजूषा में बन्द कर बहा दिया गया। एक ऋषि ने कन्या का पालन किया। ऋषि की अनुमति से राम-लक्ष्मण दोनों ने कन्या से विवाह किया। उन्होंने सीता को रक्षा-मण्डल में रखा। दशग्रीव भिक्षार्थी तपस्वी का रूप धारण कर आया। सीता ने जैसे ही रक्षा-मण्डल से बाहर हाथ बढ़ाया दशग्रीव उसे पकड़ रथ में बिठा कर भाग गया। शकुन पक्षी ने रावण से संघर्ष किया। रावण ने उसे रक्त-सने पत्थर खिलाकर मार डाला।

सीता को खोजते समय राम की भेंट नण्ड वानर से हुई। राम ने उसके भाई सुग्रीव को मार कर उसे राजा बनाया। नण्ड ने वानरों से कहा कि सात दिन के भीतर सीता को न खोज पाने पर उनकी आँखें निकाल लीं जाएँगी। सात दिन बीतने को आये एक वानरी ने दो पक्षियों को बात करते सुना कि कल बहुत सारे जानवरों की आँखे खाने को मिलेंगी, क्योंकि वे नहीं जानते कि दशग्रीव सीता को चुरा ले गया है। नण्ड सेतु-बन्धन कर राम-लक्ष्मण को लंका ले गया। दशग्रीव ने बाण पर सर्प का विष लगा कर राम को मूर्च्छित किया। चिकित्सक जीवक के बताने पर नण्ड हिमालय से अमृत संजीवनी लेने गया और औषध न पहचान सकने के कारण पर्वत उखाड़ लाया। ज्योतिषी से दशग्रीव का मर्मस्थान दाहिने पैर का अँगूठा जान कर राम ने वहाँ बाण मार कर उसे धराशायी कर दिया। रावण द्वारा प्राणभिक्षा माँगने पर राम ने उसका वध नहीं किया। वह बुद्ध की शरण में चला गया।

सीता का उद्धार कर राम सुखपूर्वक रहने लगे। प्रजा में असन्तोष दिखायी दिया। इसका कारण अपने को जानकर सीता ने पाताल-प्रवेश किया।

खोतानी रामकथा का मूल-उत्स तो वाल्मीकि की कथा ही है किन्तु वह अपने में कई अन्य प्रभावों को भी समेटे हुए है।

१. सहस्रार्जुन और यमदग्नि के संघर्ष की कहानी दशरथ पर लागू कर दी गयी। राम और परशुराम के संघर्ष को भी नया रूप दिया गया।
२. सीता रावण की परित्यक्ता और ऋषि-पालिता कन्या बतायी गयीं।
३. राम और लक्ष्मण दोनों ही सीता से विवाह करते हैं। सम्पत्ति के बँटवारे से बचने के लिए खोतान में सभी भाइयों की एक पत्नी होती थी। यही प्रथा रामकथा पर थोप दी गयी।

४. रामादि का वनवास प्रसिद्ध कथा के अनुसार नहीं है। सीता का अपहरण महल से होता है।

५. वालि को सुग्रीव और सुग्रीव को नण्ड बना दिया गया। हनुमान् के चरित्र का समावेश भी नण्ड में ही कर दिया गया।

६. रावण द्वारा लक्ष्मण नहीं राम आहत होते हैं।

७. इस कथा पर बौद्ध प्रभाव इस प्रकार है–राम की चिकित्सा सुषेण के स्थान पर जीवक वैद्य करता है, जो कि बौद्ध-साहित्य का प्रसिद्ध चिकित्सक है। राम दशग्रीव का वध नहीं करते। वह बुद्ध की शरण में चला जाता है। इसके अतिरिक्त जातक शैली में बताया गया है कि तब बुद्ध राम थे और लक्ष्मण मैत्रेय। यहाँ यह भी ध्यातव्य है कि राम-लक्ष्मण को १२ वर्ष छिपा कर रखा जाता है। बौद्ध-साहित्य में राम के वनवास का समय प्रायः १२ वर्ष बताया गया है।

तिब्बती रामकथा से खोतानी रामकथा का साम्य इस प्रकार है–

१. राम-लक्ष्मण केवल दो भाई हैं।

२. सीता दशग्रीव की परित्यक्ता पुत्री हैं।

३. दशग्रीव शकुन पक्षी को रक्त-सने पत्थर खिलाता है।

४. रावण का मर्मस्थान दाहिना अंगूठा है।

## चीनी रामकथा

भारत और चीन के सम्बन्ध २००० वर्ष पुराने हैं। बौद्ध भिक्षुओं के साथ रामकथा चीन गयी। यात्रियों, व्यापारियों और संस्कृतज्ञ ब्राह्मणों के द्वारा भी वहाँ रामकथा का प्रचार हुआ।

२५१ ई. में खंग शंग हुइ नामक बौद्ध मठाधीश ने अनामक जातकम् का चीनी अनुवाद किया। इसका मूल भारतीय पाठ उपलब्ध नहीं है।

सार इस प्रकार है–एक समय बोधिसत्व एक महान् और उदार राजा था, उसका मामा एक दुष्ट राजा था। उसने भानजे का राज्य छीनने के लिऐ सेना तैयार कर ली। उदार राजा ने अपने स्वार्थ के लिए जनसंहार पसन्द नहीं किया। वह रानी के साथ वन चला गया। समुद्र में रहने वाला एक नाग रानी पर मोहित हो गया। जब राजा फल लेने गया, नाग रानी का अपहरण कर ले गया। एक विशाल पक्षी ने पंख फैला कर रास्ता रोका, नाग ने उसका दायाँ पंख काट कर उसे घायल कर दिया। वह समुद्र-स्थित अपने द्वीप पर पहुँच गया। राजा रानी के विरह में धनुष-बाण लिये इधर-उधर घूमने लगा। उसकी भेंट एक वानर-राज से हुई जिसके चाचा ने उसका राज्य छीन लिया था। दोनों में मैत्री हुई। वानर-राज ने अपने चाचा के साथ युद्ध किया। विरही राजा ने जब धनुष पर बाण चढ़ाया तो चाचा डर कर भाग गया। वानर-राज ने रानी की खोज के लिए विशाल सेना दी। वानरों

को मरणासन्न पक्षी से ज्ञात हुआ कि रानी का अपहर्ता कौन है। इन्द्र ने वानर रूप धारण कर बन्दरों से पहाड़ के टुकड़े मँगवा कर सेतु बनाने में सहायता की । नाग ने तरह-तरह की माया दिखायी, किन्तु इन्द्र ने उसकी माया छिन्न कर दी। अन्त में राजा के द्वारा नाग मारा गया।

राजा अपने देश लौट गया। उसने रानी से कहा कि तुम दूसरे के घर में रहीं, इससे लोग तुम्हारे चरित्र पर संदेह करते हैं। रानी ने कहा यदि मुझ में सतीत्व है तो पृथ्वी फट जाए। पृथ्वी फट गयी, रानी का सतीत्व प्रमाणित हुआ।

बुद्ध ने भिक्षुओं से कहा- तब मैं राजा था, गोपा रानी थी, देवदत्त मामा था और मैत्रेय इन्द्र था।

इस कथा पर वा.रा. का प्रभाव इस प्रकार है-

१. राम (बोधिसत्व) सीता (रानी) के साथ राज्य-विवाद के कारण वन गये।
२. रावण (नाग) ने सीता का अपहरण किया।
३. जटायु (विशाल पक्षी) ने बाधा उपस्थित की, रावण ने उसका पंख काट दिया। उसी ने सीता के अपहर्ता का पता दिया।
४. रावण सीता को लंका (समुद्र-स्थित द्वीप) ले गया।
५. सुग्रीव (वानर-राज) से भेंट और पारस्परिक सहायता।
६. सेतु का निर्माण कर रावण पर आक्रमण तथा राम द्वारा रावण का वध।

वा.रा. से अन्तर इस प्रकार है-

१. राम दुष्ट मामा के कारण राज्य त्याग करते है। शायद जातक-शैली के अनुसार बुद्ध के विरोधी देवदत्त को मामा बनाने के लिए ऐसी कल्पना की गयी।
२. सीता का अपहरण तब हुआ, जब राम फल लेने गये हुए थे।
३. सुग्रीव को पीड़ित करने वाला उसका चाचा है न कि भाई वालि।
४. वालि (चाचा) मान जाता है, मारा नहीं जाता।
५. इन्द्र ने वानर-रूप धारण कर सेतु-निर्माण में सहायता की।
६. चरित्र पर सन्देह किये जाने पर सीता शपथपूर्वक सतीत्व प्रमाणित करती है किन्तु पाताल-प्रवेश नहीं करती। इस प्रकार कथा सुखान्त है।
७. बुद्ध के कथन से जातक-शैली में कथा का समापन होता है।

## दशरथ-कथानम्

चीनी तिपटिक के अन्तर्गत १२१ अवदानों का एक संग्रह है, जो अप्राप्य भारतीय ग्रन्थ का ४७२ ई. का अनुवाद है। इस संग्रह में एक दशरथ-कथानम् है जिसका सार इस प्रकार है-

जम्बू द्वीप के दशरथ राजा की प्रधान महिषी से राम नामक पुत्र हुआ। द्वितीय रानी से रामन, तृतीय से भरत और चतुर्थ से शत्रुघ्न उत्पन्न हुए। राजा ने अपनी प्रिय तीसरी रानी को वर देना चाहा, उसने वर सुरक्षित रखा। बीमार पड़ने पर राजा ने राम का अभिषेक किया जो तीसरी रानी ने वर माँगा कि राम के स्थान पर उसके पुत्र का अभिषेक हो। रामन (लक्ष्मण) ने राम को साहस दिखाने का अनुग्रह किया, राम नहीं माना। दशरथ के कहने पर दोनों पुत्रों ने १२ वर्ष वनवास स्वीकार कर लिया। दशरथ की मृत्यु हुई। भरत ने वन जाकर राम को लौटाना चाहा। राम के अस्वीकार करने पर भरत- चर्म-खड़ाऊँ लेकर लौट गया और सिंहासन पर उन्हें रखकर शासन करने लगा। बारह वर्ष बीत जाने पर राम ने लौट कर भरत के बहुत अनुरोध पर राज्य स्वीकार कर लिया।

दशरथ-कथानम् में वा.रा. की खण्डकथा प्रस्तुत की गयी–राजा दशरथ के चार पुत्र होना। कैकेयी (तीसरी रानी) द्वारा वर माँग कर राम को वन भेजना। भरत द्वारा चर्म-पादुका सिंहासन पर रख कर शासन करना। अवधि के बीत जाने पर राम द्वारा राज्य स्वीकार कर लेना।

चूँकि इस कथा में सीता का अस्तित्व नहीं है, अतः आगे की कथा भी नहीं है।

वा.रा. से अन्तर इस प्रकार है–दशरथ जम्बू द्वीप के राजा बताये गये, उनके चार रानियाँ थी। लक्ष्मण का नाम रामन बताया गया। वनवास की अवधि १२ वर्ष बतायी गयी। बौध-साहित्य में राम का वनवास १२ वर्ष का ही होता है।

रामकथा ने चीन के कलात्मक साहित्य को उन्नत किया। यहाँ राम से सम्बन्धित अनेक लघुकथाएँ, गीत, नाटक आदि की पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध हैं। कु. लि. नान के अनुसार यहाँ के एक पुराने उपन्यास 'दि मकी' के नायक का जो वर्णन है, वह हनुमान् के चरित्र से मिलता है।

चीन के ताइ क्षेत्र में दो ग्रन्थ लंकाश (दश सिर वाला) और लंकाश युआंगह (बारह सिर वाला) बहुप्रचारित हैं। दूसरी कृति पहली का सारांश है, तथापि इसमें कुछ परिवर्तन भी हैं। दोनों के कुछ अंश प्रस्तुत किये जा रहे हैं–१. फंग माचिआ (रावण) की जन्म-कथा के बारे में बता कर उल्लेख किया है कि तातालता का राजा अर्थात् दशरथ शिकार के लिए गया। उसने भ्रम-वश एक मठवासी को हिरण समझ कर घायल कर दिया। ऋषि ने उसे क्षमा कर दिया और उसे दो दैविक फल दिये, जिससे उसको चार पुत्र प्राप्त हुए।

सुन्दरी सीला (सीता) बौद्ध-साधना कर रही थी। फंग माचिआ (रावण) ने उसके साथ बलात्कार करना चाहा। क्रुद्ध होकर वह आग में जल कर मर गयी। उसने बच्ची के रूप में जन्म लिया। दानव राजा अभी भी उसके शाप से भीत था, अतः उसने बच्ची को स्वर्ण पिटारी में डालकर बहा दिया। सीता निःसन्तान राजा कनक (जनक) की पुत्री बनी।

रामना (राम) दानव-राजा का वध कर सीता के साथ राजगद्दी पर बैठा। सीता की सखियाँ देखना चाहती थीं कि दस सिर वाला राजा कैसा था, सीता ने मिट्टी के ढेले से

दानव की आकृति बनायी। रामना उसे देखकर लोकापवाद के कारण क्रुद्ध हुए। उन्होंने छोटे भाई लंकाना (लक्ष्मण) से कहा, इसे जंगल में जाकर मार डालो और इसका हृदय ले आओ। लक्ष्मण ने जंगल में एक श्वान मार कर उसका हृदय लाकर दे दिया।

इस कथा में वा.रा. के प्रसंगों को ही परिवर्तित रूप में प्रस्तुत किया गया है। शिकार करते समय दशरथ एक मठवासी ऋषि को घालय करता है। यहाँ वा.रा. के अन्ध मुनि-पुत्र के आख्यान की प्रेरणा है। अन्तर यह है कि ऋषि मरता नहीं, अपितु वह दशरथ को क्षमा कर दो केले देता है, जिससे उसे चार पुत्र प्राप्त होते हैं। यहाँ यह ऋषि वा.रा. के ऋष्यशृंग के रूप में परिवर्तित हो जाता है।

वा.रा. के उत्तर-काण्ड में वेदवती का आख्यान है जो नारायण को पाने के लिए तप कर रही थी। रावण द्वारा अपमानित होकर वह आग में जल मरी थी, शाप भी दे गयी थी। यहाँ सीता अर्थात् वेदवती बौद्ध-साधना करती दिखायी गयी है।

सीता-निर्वासन के लिए वा.रा. के लोकापवाद का वर्णन तो है ही, चित्र-वृत्तान्त को भी जोड़ दिया गया है।

२. लंकाश युआंगह के अनुसार दानव राजा ने रानी के शयनकक्ष में जाकर बलात्कार किया। पवित्र हृदय रानी क्षुब्ध हुई। उसने पति की अनुमति से फंग माचिआ की पुत्री के रूप में जन्म लिया। भविष्यवक्ता ने भविष्यवाणी की थी कि यह लंका के लिए विपत्ति पैदा करेगी, अतः उसे स्वर्ण पिटारी में डाल कर नदी में बहा दया गया।

प्रथम कहानी और द्वितीय कहानी में इतना ही अन्तर है कि प्रथम में दानव बलात्कार की चेष्टा करता है इसमें बलात्कार करता है। साथ ही वह पति की अनुमति लेकर दानव की पुत्री के रूप में जन्म लेती है।

रानी (सीता) को रामन (राम) ने अपने भाई के द्वारा जंगल में छुड़वा दिया। उसके अपने पुत्र राजा को तीरों से मार देते हैं, रानी उसे जीवित करती हैं। राजा रानी से दया की भीख माँग ही रहा था कि गड़गड़ाहट के साथ धरती फट गयी और रानी उसमें समा गयी।

वा.रा. के उत्तरकाण्ड से मिलता-जुलता प्रसंग है। हाँ, वा.रा. में राम का संघर्ष अपने पुत्रों से नहीं होता है।

पेइचिंग विश्वविद्यालय के पूर्व कुलपति डा. ची श्येन लिन ने वाल्मीकि रामायण का चीनी पद्यानुवाद सात खण्डों में १९४८ में प्रकाशित किया था।[1] इधर श्री जिन दिन हांग ने 'रामचरितमानस' का चीनी पद्यानुवाद १९८८ में प्रकाशित किया है।[2] इस प्रकार आधुनिक चीन में भी राम और रामकथा सुप्रचारित हो रही है।

---

१. धर्मयुग, ३१.०३.८५
२. तुलसी-निदेशिका (सं. डॉ. रमानाथ त्रिपाठी) १८३

## मंगोलिया की रामकथा

ऐसा लगता है कि तिब्बत के लामाओं ने मंगोलिया जाकर अपने देश की रामकथा का प्रचार किया था। वहाँ यह कथा जीवक का कथानक नाम से ख्यात है। जीवक दशरथ है। कथा का सार इस प्रकार है–राजा जीवक की तीन पटरानियाँ थीं, राजा निःसन्तान था। ज्योतिषी के कहने पर राजा समुद्र से गूलर का फल खोज लाया। एक रानी वह फल खाकर गर्भवती हुई। उसके पुत्र का नाम राम रखा गया। राम ने राज्य किया। उसने एकद्वन्द्व बुद्ध को निमंत्रित कर अपने राज्य में बौद्ध धर्म का प्रचार कराया।

लंका का एक राक्षस सुनहरे-रूपहले रंग का मृग बन कर एक ऋषि की तपस्या भंग किया करता था। राम ने उसका वध कर ऋषि से अजेय शक्ति का वरदान पाया। लंका के राक्षस-राज्य में एक राक्षस-पत्नी ने कन्या को जन्म दिया। ज्योतिषी ने बताया, यह राक्षस-कुल के विनाश का कारण बनेगी, अतः उसे पेटी में रख कर सागर में फिकवा दिया गया। यह पेटी जम्बूद्वीप के तट पर पहुँची। एक कृषक ने कन्या को पाला-पोसा। राम से इसका विवाह हुआ।

दशग्रीव को अपनी बहिन से राम की पत्नी की सुन्दरता के विषय में ज्ञात हुआ। उसका एक उपदेष्टा व्यक्ति सोने का हिरण बन कर राम को दूर ले गया। दशग्रीव राम की पत्नी का अपहरण कर ले गया। गरुड़ पक्षी ने उसके साथ संघर्ष किया। वानर-राज्य में जाकर राम ने वालि को मारा। सुग्रीव ने हुनमान् के नेतृत्व में राम की सहायता के लिए सेना भेजी। दशग्रीव को पराजित कर राम ने पत्नी का उद्धार किया।

कथा के अन्त में राम और बुद्ध की एकता प्रकट की गयी है। इस कथा में राम के किसी भाई का उल्लेख नही है। पुत्रेष्टि-यज्ञ के पायस के स्थान पर गूलर-फल का वर्णन है। आख्यान का यह अंश वा.रा. के आख्यान का ही परिवर्तित रूप है।

विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा, बहिन से रानी के रूप का वर्णन सुन कर दशग्रीव द्वारा स्वर्णमृग भेजा जाना, सीता-हरण, वालि-वध, सुग्रीव की मैत्री के फलस्वरूप दशग्रीव पर आक्रमण कर रानी का उद्धार करना आदि वर्णन वा.रा. के अनुसार ही है।

सीता का रावण-पुत्री होना, पेटी में रख कर बहाया जाना आदि अन्य आलोच्य रामकथाओं के अनुसार है। राम-कथा की व्यापकता का लाभ बौद्ध धर्म के प्रचार के लिए प्रयुक्त किया गया है।

## जापानी रामकथा

कोरिया के राजा ने जापान के तत्कालीन सम्राट् को ५५२ ई. में बुद्ध की प्रतिमा और बौद्ध ग्रन्थ भेंट किये थे। अनेक जापानियों ने बौद्ध धर्म अपना लिया और वे बौद्ध-दर्शन के अध्ययन के लिए चीन जाने लगे। यहाँ उनकी भेंट भारतीय भिक्षुओं से हुई। इनसे उन्होंने संस्कृत भाषा और भारतीय संस्कृति का परिचय पाया। संस्कृत से चीनी भाषा में

अनूदित ग्रन्थों से भी उनका परिचय हुआ। भारत से दो व्यक्ति जापान पहुँचे थे। धर्मबोधि नामक भिक्षु सातवीं शती में और काँचीपुरम् का एक भारद्वाज ब्राह्मण आठवीं शती में जापान पहुँचे। यह ब्राह्मण जापानियों के मध्य बारामोन कहलाया। इसने वहाँ भारतीय धर्म, दर्शन, नृत्य, मूर्तिकला आदि की शिक्षा दी।

जापान में १२ वीं शती में रचित होबुत्सशू (रत्न-संग्रह) में रामकथा उपलब्ध है, जिसका सार इस प्रकार है-

तथागत शाक्य मुनि महान् राज्य के राजा थे। पड़ोस के क्यूशि राज्य में अकाल पड़ने पर वहाँ के राजा ने शाक्य मुनि के राज्य पर आक्रमण कर धन-धान्य पर अधिकार करना चाहा। उन्होंने रक्तपात से बचने के लिये वनवासी होने का निर्णय लिया। हठ करने पर उन्होंने पत्नी को भी साथ ले लिया। एक ब्राह्मण योगी उनके साथ रहने लगा। एक दिन अवसर पाकर वह शाक्य मुनिपत्नी का अपहरण कर ले गया। पत्नी को खोजते हुए वे एक पंख-छिन्न घायल पक्षी से मिले, जिसने उन्हें बताया कि ब्राह्मण दक्षिण की ओर गया है। उसने ड्रेगन बन कर पंख काट दिये हैं। इतना बता कर पक्षी ने प्राण त्याग दिये।

शाक्यमुनि को मार्ग में कुछ वानर मिले, उनके पड़ोसी राजा ने उनका राज्य छीन लिया था। शाक्यमुनि के धनुष की टंकार सुनकर पड़ोसी राजा ने डर कर समर्पण कर दिया। वानरों को राज्य मिल गया। इनकी सहायता से वे धरती के छोर पर जा पहुँचे। समुद्र-पार नागराज किले में रहता था। शक्र शाक्यमुनि के धर्म और अहिंसा व्रत के पालन से प्रसन्न थे। उन्होंने छोटे वानर का रूप धारण कर सेतु-निर्माण कराया। नागराज की फुंकार से सभी मूर्च्छित हो गये। शक्र ने जड़ी-बूटियों से उपचार किया। नागराज मारा गया।

क्यूशि के राजा की मृत्यु हो चुकी थी, शाक्यमुनि वापस आये और राज्य करने लगे।

इस कथा में वाल्मीकि की कथा इस रूप में स्वीकृत है-राम शाक्यमुनि हैं, उनकी पत्नी (सीता) का हरण नागराज (रावण) करता है। पक्षी (जटायु) संघर्ष करता है। वानर दल (सुग्रीव आदि) का राज्य पड़ोसी राजा (बालि) छीन लेता है। शाक्यमुनि (राम) वानरों को राज्य दिला कर उन्हीं की सहायता से आक्रमण करते हैं। शक्र नल और सुषेण वैद्य की भूमिका निभाता है। नागराज (रावण) मारा जाता है। शाक्यमुनि (राम) अपने राज्य को लौट आते हैं।

अनामकं जातकम् से ली हुई यह कहानी सम्भवतः चीनी अनुवाद से गृहीत हुई है। बुद्ध (राम) रानी (सीता), नागराज (रावण), पक्षी (जटायु) की इस कहानी के चीनी-जापानी संस्करणों में थोड़ा सा ही भेद है। चीनी कथा में शाक्यमुनि (राम) दुष्ट मामा के कारण राज्य छोड़ते हैं और जापानी में पड़ोसी राजा के कारण। इसी प्रकार प्रथम में वानर अपने चाचा द्वारा सताया गया है तो द्वितीय में पड़ोसी राजा के द्वारा। इन्द्र की सहायता का उल्लेख वा.रा. में नहीं है।

जापान में पटचित्र-माला के रूप में १०वीं शती की एक और कथा मिलती है। इसमें 'साम जातक' का जापानी रूपान्तर है। लंका के पालि जातक-संग्रह जातकट्ठवण्णना के जातक संख्या ५४० में यह आख्यान उपलब्ध है।

साम-जातक का विषय है वा.रा. के अयोध्या-काण्ड का अन्ध मुनिपुत्र-वध। कैरा नामक प्रदेश में धनी व्यापारी दम्पती रहते थे। वे वृद्धावस्था में अन्धे हो गये। उनका एकमात्र पुत्र सेमू (श्रवण) पितृमातृ-भक्त था। वह दोनों की इच्छा जान कर उन्हें वन में ले गया। एक दिन पशु-चर्म धारण कर वह जल लेने गया। जिस समय वह कलश में पानी भर रहा था, कुछ हिरण भी पानी पीने आये हुए थे। मृगया के लिए आये कैरा प्रदेश के राजा ने बाण मारा, जो पशु को न लग कर पशुचर्म-धारी सेमू को लगा। सेमू की व्यथा देख पशु-पक्षी भी रो पड़े। सेमू ने राजा को क्षमा कर दिया। राजा से वृत्तान्त सुनकर पिता-माता दुःखी हुए। मुनि ने कहा, यदि मेरे पुत्र की भक्ति सच्ची हो तो वह जी उठे। इन्द्र की सभा में खलबली मच गयी। इन्द्र ने मानव-रूप में आ कर सेमू के मुख में औषध डाल दी। वह जीवित हो गया। प्रकृति में भी आनन्द की अभिव्यक्ति हुई। राजा ने निश्चय किया कि वह राज्य छोड़कर वृद्ध तपस्वियों की सेवा करेगा। सेमू ने कहा, यदि आप मेरे प्रति कृतज्ञ हैं तो राज्य को लौट कर घोषणा करो कि प्रजा शील का आचरण कर लोग वृद्ध पिता-माता की सेवा करें, कोई पशुपक्षी का शिकार न करे। राजा ने वैसा ही किया। कहानी के अन्त में तथागत ने कहा–"हे आनन्द, मैं पूर्वजन्म में सेमू था और मेरे पिता-माता सेमू के पिता-माता थे। पिता-माता की सेवा कर मैंने इस जन्म में बुद्धत्व पाया है"।

वाल्मीकि की कथा को बौद्ध धर्म के रंग में रंग कर प्रस्तुत किया गया है। इसमें निम्न विशेषताएँ हैं।

१. मृतपुत्र जीवित होता है।
२. राजा को शाप नहीं दिया जाता।
३. इन्द्र सहायता करता है।
४. बौद्धधर्म के शील धर्म का प्रचार किया गया। जातक-कथाओं की शैली (वर्तमान कथा अतीत कथा और समाधान) का प्रयोग किया गया है।

जापान के विद्वान् प्रो. युताका इवामोतो वाल्मीकि-रामायण का जापानी अनुवाद कर रहे हैं। कुछ काण्ड छप भी गये हैं।

## इंडोनेशिया (यवद्वीप) की रामकथा

संस्कृत-साहित्य में सुवर्ण द्वीप अथवा यवद्वीप के नाम से ख्यात इंडोनेशिया ६००० द्वीपों में बसा हुआ है। इसके मुख्य द्वीप हैं–सुमात्रा, बोर्नियो, जावा (यव), बाली आदि। सबसे प्रसिद्ध द्वीप जावा है, जिसका एक नगर जकार्ता पूरे देश की राजधानी है। वाल्मीकि

रामायण में यव-द्वीप (जावा) का उल्लेख है। सहस्रों वर्ष पूर्व से ही भारत के व्यापारी, साधु और क्षत्रिय द्वीपान्तर अर्थात् इंडोनेशिया पहुँचे थे। वहाँ के शताब्दियों पुराने संस्कृत शिलालेख, रामायण-साहित्य, असंख्य मन्दिर एवं परम्परागत संस्कृति भारतीय प्रभाव के जीवित साक्ष्य हैं। यहाँ संस्कृत-भाषा और देव-नागरी तथा पल्लवी लिपि का प्रचार था। कालान्तर में संस्कृत भाषा 'कवि' के रूप में परिवर्तित हो गयी थी। पन्द्रहवीं शती तक का समय इंडोनेशिया में हिन्दू-काल कहलाया है।

मध्य जावा का अयोध्याकर्ता (आधुनिक जोग जकार्ता) नगर हिन्दू संस्कृति का केन्द्र था। माताराम वंशीय राजा 'राकै' बलितुंग ने पर्वतों के निकट परमवनन नामक स्थान पर एक शिव-मन्दिर बनवाया था। नवीं शती के इस मन्दिर की दीवालों पर चित्र-लिपि में रामायण चित्रित है। इसका मुख्य आधार है वाल्मीकि रामायण। दिखाया गया है कि शेषशायी विष्णु देवताओं की प्रार्थना पर दशरथ की तीन रानियों के गर्भ से चार पुत्रों के रूप में जन्म लेते हैं। एक काक भी है जो शायद हविष्य ले जाने वाला है। अन्य उत्कीर्ण प्रसंग इस प्रकार हैं–विश्वामित्र का राम-लक्ष्मण को राक्षस-वधार्थ ले जाना, धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर राम का सीता से विवाह, परशुराम प्रसंग, कैकेयी के कारण राम का वनवास, दशरथ की मृत्यु, भरत द्वारा चरण-पादुका के माध्यम से राजकार्य, शूर्पणखा और मारीच प्रसंग, सीता-हरण, जटायु-संघर्ष, राम-सुग्रीव-मैत्री, रावण-वध और राम का अभिषेक।

सीता को गर्भवती जानकर शंकाभिभूत राम लक्ष्मण के द्वारा सीता को वन में भेजते हैं। कुश-लव को जन्म देकर और उन्हें धनुर्विद्या सिखा कर सीता पाताल-प्रवेश करती हैं। राम के अश्वमेध-यज्ञ में दोनों भाई रामायण गान करते हैं। राम उन्हें पहचान लेते हैं और लव को राजा तथा कुश को प्रधान मंत्री बनाकर पुनः स्वर्ग लौट कर विष्णु हो जाते हैं।

जब यह कथा उत्कीर्ण हुई, मध्य जावा के उत्तरी भाग में शैव संजय-वंश और दक्षिण में बौद्ध शैलेन्द्र-वंश चल रहा था।

पूर्व जावा के पनतरन नामक स्थान पर १४वीं शती के शिव-मन्दिर में रामकथा पाषाण खण्डो के १०६ दृश्यों में उत्कीर्ण है। इसमें हनुमान् के लंका-प्रवेश से लंका-दहन आदि तक की कथा दिखायी गयी है।

उपर्युक्त दोनों शिव-मन्दिरों में उत्कीर्ण के आधार पर वायांग नृत्य और पुत्तलिका-अभिनय-नृत्य शताब्दियों से चले आ रहे हैं।

**रामायण ककविन**– संस्कृत-जावा मिश्रित कवि भाषा में ककविन नामक विषम छन्दों में कई कृतियाँ मिलती हैं। जावा में असंख्य रामकथाएँ हैं। इनमें प्राचीन जावा- रामायण अथवा प्राचीन ककविन रामायण सर्वाधिक प्रसिद्ध और एक विशालकाय ग्रंथ है। दसवीं शती के इस ग्रंन्थ में २६ सर्ग हैं। लगता है कि लेखक को संस्कृत भाषा और अलंकारों का अच्छा ज्ञान था। कुछ लोग योगीश्वर को इस कृति का लेखक मानते हैं, अन्य अनेक

विद्वानों का कथन है कि योगीश्वर सम्भवतः उपाधि है। इस ग्रन्थ पर भट्टिकाव्य का प्रभाव अधिक है। भट्टिकाव्य छठी-सातवीं शती में लिखा गया था। इसके २२ सर्गों में संस्कृत छन्द और व्याकरण के नियमों के निरूपण के साथ वाल्मीकि-रामायण के प्रथम छह काण्डों की कथा का वर्णन है। दशरथ के राज्य करने से कथा का आरम्भ होता है। रावण-वध, सीता के साथ राम का प्रत्यावर्तन, राज्याभिषेक और कथा के फल-श्रवण से कथा समाप्त हो जाती है। इस रामायण में त्रिजटा को अधिक सम्मान दिया गया है।

इस रामायण में सीता अभिज्ञान-स्वरूप चूड़ामणि के साथ राम के लिए एक पत्र भी हनुमान् को देती हैं। एक और विशेषता है शबरी के सम्बन्ध में। वह राम से कहती है कि विष्णु ने वाराहावतार में मेरी माला खायी थी और मर गये थे। मैंने उनका शव खाया, इससे मेरा मुख काला पड़ गया। वह राम से प्रार्थना करती है कि उसका मुख पोंछ कर शुद्ध करें। इन्द्रजित् की सात पत्नियों का उल्लेख भी है। ये युद्ध करती हुई मारी जाती हैं। माइकेल मधुसूदनदत्त के मेघनाद-वध काव्य में भी मेघनाद की पत्नी प्रमिला योद्धा के रूप में चित्रित की गयी है।

बाली द्वीप में आज भी हिन्दू रहते हैं। वहाँ के संस्कृत-साहित्य में ५० अनुष्ठप् छन्दों में रचित कवि जानकी की 'चरित्र-रामायण' है, जिसमें संक्षेप में रामकथा का वर्णन है। 'चरित्र-रामायण' शीर्षक से एक गद्य-रचना भी है, इसका पूर्वार्द्ध संस्कृत-व्याकरण की शिक्षा के उद्देश्य से लिखा गया है।

**सेरत काण्ड**–इंडोनेशिया पर मुसलमानों के अधिकार के पश्चात् १५वीं शती में सेरत काण्ड की रचना हुई। इस पर मलय के सेरीराम का प्रभाव है। आरम्भ में आदिम नवी के बाद जावा की राजवंशावली तथा अनेक देवकथाएँ दी गयी हैं। इसके पश्चात् वा.रा. के उत्तरकाण्ड के कई प्रसंग गृहीत हुए हैं। राक्षसों की उत्पत्ति, रावण-वंशावली, उसकी तपस्या, वरदान, कुबेर पर जय, लंका पर अधिकार आदि का वर्णन है। विष्णु के अनेक अवतार और रावण से उनके युद्धों का उल्लेख है। विष्णु वासुकि और श्री अवतार के लिए धरती पर आ रहे थे कि रावण ने आक्रमण कर दिया। वे भाग कर दशरथ के घर पहुँचे और राम तथा लक्ष्मण के रूप में अवतीर्ण हुए, श्री अण्डे के रूप में परिवर्तित हो गयीं। रावण ने उसे खाया, फलस्वरूप श्री ने मन्दोदरी के गर्भ में जन्म लिया।

भविष्यवक्ता ने ऐसा बताया कि सीता बड़ी होकर रावण की प्रेम-पात्री बनेगी यह जानकर मन्दोदरी ने उसे पेटी में बन्द कर सागर में बहा दिया। काल ऋषि ने उसे सीता नाम दिया। विभीषण ने इस कन्या के स्थान पर माया द्वारा मेघ से एक पुत्र उत्पन्न कर उसका नाम दिया मेघनाद।

रावण का चित्र बनाने के कारण सीता का निर्वासन हुआ। बुतलव (लव) से लक्ष्मण के युद्ध के समय राम-सीता का मिलन हुआ। पुत्र को राज्य सौंपकर राम, सीता और लक्ष्मण तपस्या करने चले गये, फिर ये तथा सुग्रीव, विभीषण और अंगद अग्नि में प्रवेश कर भस्म हो गये।

सेरत काण्ड पर वाल्मीकि-रामायण और मलय के सेरीसाम का सम्मलित प्रभाव है। सीता की जन्म-कथा वा.रा. के वेदवती प्रसंग का ही विस्तार है, साथ ही चित्र-वृत्तान्त सेरीसाम से गृहीत है। सेरीराम का यह प्रसंग जैन कथाओं से अनुप्राणित है।

जावा की एक और रामकथा रामकेलिंग भी मलय सेरीराम से पूरी तरह प्रभावित है।

इंडोनेशिया के साहित्य, संस्कृति, संगीत, नृत्य, अभिनय और चित्रांकन पर रामकथा का गहरा प्रभाव है। यह कथा भले ही भट्टिकाव्य अथवा जैनकथा एवं वा.रा. के अन्य विकसित रूपों को समाहित करने वाले ग्रन्थों से प्रभावित हुई हो, सच में वह है वा.रा. का ही विकसित और देशकालनुकूल परिवर्तित रूप।

शताब्दियों से यहाँ की राजसभाएँ रामायण के गायन से गूँजी हैं। डचों का ३०० वर्षो का क्रूर शासन भी इस परम्परा को अवरुद्ध न कर सका। जावा और सुमात्रा में रामकथा का अभिनय होता है। बाली के 'वायांग बांग' नाटकों में रामायण को केवल दृश्य रूप में प्रस्तुत किये जाते हैं, इनमें अभिनेता मुखौटा नहीं पहनते।

१९६१ ई. में इंडोनेशिया में प्रथम बार अन्तर्राष्ट्रीय मंच पर 'सेन्द्रतरी रामायण' का प्रदर्शन किया गया था। परमवनन के शिवमन्दिर की पृष्ठभूमि देकर नवीन शैली का खुला रंगमंच बनाया गया। इस पर ४०० कलाकार एक साथ अभिनय कर सकते हैं। पांच से पच्चीस वर्ष की आयु के लोगों को अभिनय की कड़ी शिक्षा दी जाती है। पात्रों की वेशभूषा-आयुध आदि पर विशेष ध्यान दिया जाता है।

जावा के 'वायांग' नृत्य में खुले आकाश के नीचे अंधेरी रातों में सफेद पर्दे पर तैलदीप के प्रकाश में चर्म-पुत्तलिकाओं का छाया नृत्य प्रस्तुत किया जाता है। प्रत्येक पात्र का रंग सुनिश्चित होता है-रावण का लाल और हनुमान् का श्वेत। प्रदर्शनकर्ता दोनों हाथों की उंगलियों से सूत्र में आबद्ध पुतलियों को नचाता और पात्रों के अनुकूल स्वर निकालता तथा गायन और परिहास करता जाता है।

रामायण के दृश्यों से अंकित बाँस की असंख्य चटाइयाँ एवं चिकें गाँव-गाँव के बाजारों में बिकती दिखाई दे जायेंगी। आज भी बाली द्वीप की बसों के नाम जटायु-सम्पाति मिल जाएँगे।

इंडोनेशिया ने १९७१ ई. में यूनेस्को के सहयोग से प्रथम अन्तर्राष्ट्रीय महोत्सव का अनुष्ठान कर रामायण के मूल देश को भी मात दे दी थी। इसकी पृष्ठभूमि थी पेनानगुमन पर्वत जो कि वहाँ की मान्यता के अनुसार भारत के सुमेरु का ही एक अंश है।

विनाश से बचने के लिए इंडोनेशिया की जनता ने इस्लाम-मत स्वीकार कर लिया था, किन्तु उन्होंने अपनी संस्कृति का परित्याग नहीं किया था। यहाँ की रामकथा प्रस्तुत करने वाली रंगमण्डली के सभी पात्र मुस्लिम हैं। श्री पाकुआलम १९६६-६७ में अपनी रंग-मण्डली लेकर भारत आये थे तो यहाँ की धर्मनिरपेक्ष सरकार ने उन्हें खुले रंगमंच पर रामलीला के प्रदर्शन की अनुमति नहीं दी थी।

**मलयेशिया की रामकथा**-मलय देश ने १३वीं शती में इस्लाम मत स्वीकार कर लिया था, तथापि वहाँ पुराना हिन्दू प्रभाव अभी भी शेष है। रामकथा को इस्लामी रंग में रंगकर काव्य, लोकगीत और छाया-पुत्तलिकाभिनय (वेयांग कुलित) के रूप में प्रचारित किया गया है। मलयेशिया में हिकायत (कहानी) सेरीनाम की रचना १३वीं से १७वीं शती के मध्य हुई होगी। लेखक अज्ञात है। 'परशियो अवेविक' लिपि में इसकी प्रति उपलब्ध है। यह गद्य में लिखी गयी है। इसके तीन साहित्यिक पाठ हैं।

**हिकायत सेरीराम** -इसमें रावण के जन्म-वृत्तान्त से लेकर सीता-निर्वासन के पश्चात् राम से पुनर्मिलन की कथा तक का वर्णन है। कथा को निम्न भागों में वर्गीकृत किया जा सकता है।

१. **रावणचरित**-रावण अपने दुराचारों के कारण पिता द्वारा निर्वासित हुआ। सिंहल द्वीप में उसने नवी आदम के उपदेश से तपस्या कर अल्लाह के चारों लोकों-देव-लोक, पाताल, पृथ्वी और नागलोक-का अधिकार प्राप्त किया। उसने प्रत्येक लोक की एक-एक राजकुमारी से विवाह किया।
२. **रामजन्म**-दशरथ की दो रानियाँ थीं, मन्दूदारी और बलियादारी। पुत्रेष्टि यज्ञ से प्राप्त पायस को दोनों रानियों में बाँटते समय बलियादारी के अंश का कुछ भाग एक कौआ छीन कर लंका ले गया, जिसे खाकर रावण को एक कन्या हुई। दशरथ के चार पुत्र हुए-राम, लक्ष्मण, वर्दन और चित्रदान, एक कन्या भी हुई, कीकवी।
३. **सीता का जन्म**-रावण दशरथ की पत्नी मन्दूदारी पर मुग्ध हुआ। उसे सत्य मन्दोदारी के बदले माया मन्दूदारी (मन्दूदकी) दी गयी, जिसे वह लंका ले गया। मन्दूदकी के गर्भ से सीता का जन्म हुआ। ज्योतिषी ने बताया यह कन्या पितृ-वध का कारण होगी। उसे पेटी में बन्द कर समुद्र में फेंक दिया गया। महारेसि (महर्षि) कलि ने कन्या को प्राप्त कर बड़ा किया। महर्षि ने सीता का स्वयंवर आयोजित किया। रावण आदि एक बाण से सात ताल भेद न सके, राम ने परीक्षा में उत्तीर्ण होकर सीता से विवाह किया।
४. **राम का वनवास**-दशरथ की द्वितीय पत्नी बलियादारी अपने पुत्र को राजा बनाना चाहती थी, अतः राम, लक्ष्मण और सीता वन में तपस्या करने चले गये।

वालि ने मन्दूदकी को रावण से छीन लिया और उससे अंगद का जन्म हुआ। बाद में उसने ये दोनों रावण को लौटा दिये।

वालि, सुग्रीव और अंजना गौतम ऋषि की पत्नी अहल्या की सन्तान थे। राम के वीर्य से अंजना को हनुमान् नामक पुत्र हुआ।

रावण ने अपने बहनोई (शपूर्णखा के पति) वर्गासींगा को मार डाला। उसके पुत्र दर्सासींगा ने अलौकिक खड्ग प्राप्त करने के लिए तपस्या की। वह संयोग से लक्ष्मण द्वारा मारा गया। लक्ष्मण द्वारा विरूपित शूर्पणखा ने रावण को समाचार दिया। वह स्वयं ही स्वर्णमृग का रूप धारण कर सीता का अपहरण कर ले गया। (अन्य सूचना के अनुसार

वह दो राक्षसों को सोना-चाँदी का मृग बनाकर भेजता है।) लक्ष्मण-रेखा और जटायु-रावण संघर्ष का भी उल्लेख है।

युद्धकाण्ड की कथा वाल्मीकि रामायण के अनुसार है। इसमें भस्मलोचन और महीरावण की भी कथा है। इन्द्रजित् की पत्नी कोमला सती हुई। रावण का मर्मस्थान कान के पीछे का ग्यारहवां सिर बताया गया। इन्द्रजित् और कुम्भकर्ण की मृत्यु के बाद चालीस दिन का युद्ध-विराम हुआ।

राम की बहिन कीकवी से विभीषण का विवाह हुआ।

सीता-त्याग-कीकवी ने सीता के पंखे पर रावण का चित्र बनवाया और उनके सो जाने पर पंखा छाती पर रख दिया। राम के कहने पर लक्ष्मण सीता को निर्वासित कर एक बकरी को मारकर उसका हृदय राम को दिखाने ले आये। महर्षि कलि के आश्रम में लव का जन्म हुआ। कलि ने कुश से कुश की उत्पत्ति की। हिरण के शिकार के समय लव और लक्ष्मण का संघर्ष हुआ। लव ने उन्हें बन्दी बनाया। इसी प्रसंग में राम-सीता का मिलन हुआ। लव-कुश और वानरों के विवाह राक्षसियों से हुए। वाल्मीकि-रामायण से गृहीत कथा-भाग इस प्रकार है-

१. रावण ने तपस्या कर राज्य प्राप्त किया।
२. पुत्रेष्टि-यज्ञ के पायस से दशरथ के चार पुत्र हुए।
३. सीता पालित कन्या थीं और राम ने स्वयंवर के प्रण को पूरा कर उनसे विवाह किया था।
४. सौतेली माता के कारण राम को वनवास मिला।
५. शूर्पणखा के कारण रावण ने सीता का अपहरण किया।
६. मायामृग, जटायु-रावण संघर्ष और रावणवध।
७. सीता-निर्वासन।

वाल्मीकि की कथा से अन्तर इस प्रकार है-

१. रावण ने नबी आदम के कहने पर अल्लाह से याचना की। उसकी चार पत्नियाँ थीं। यह इस्लामी प्रभाव है।
२. दशरथ की एक कन्या भी थी, नाम कीकवी। इसी के कहने पर सीता ने रावण का चित्र बनाया था। बांग्ला देश की रामायण लेखिका चन्द्रावती ने अपनी रामायण में कैकेयी-कुकआ के अनुरोध पर चित्र-निर्माण की बात कही।[1]
३. सीता का जन्म मन्दूदरी (कौसल्या) के छद्मरूप मन्दूदकी के गर्भ से हुआ। दशरथ-जातक में राम-सीता भाई-बहिन बताये गये हैं।[2] उसकी प्रेरणा और वा.रा.

---

१. देखिए, प्रस्तुत लेखक का चन्द्रावती के जीवन पर आधारित उपन्यास **'शंखसिन्दूर'**
२. बौद्धग्रन्थ दीर्घनिकाय में शाक्यवंश की उत्पत्ति भाई-बहिन के विवाह से दिखाई गई। यह स्थिति दशरथ-जातक में राम-सीता पर लागू की गयी।

के वेदवती आख्यान को मिलाकर ऐसी कल्पना की गयी। वसुदेव-हिण्डी का भी प्रभाव रहा होगा।

४. स्वयंवर की शर्त थी एक बाण से कई वृक्षों को वेधना।

५. वालि ने रावण की पत्नी मन्दूदकी को छीनकर उससे अंगद की उत्पत्ति की।

६. वालि-सुग्रीव और अंजना गौतम-अहल्या की सन्तानें हैं। उड़िया के मध्यकालीन कवि सरलादास के महाभारत ग्रन्थ में भी इस प्रकार का आख्यान है। उड़िया के प्रसिद्ध रामायण लेखक बलरामदास ने भी इस प्रसंग का वर्णन किया है।

७. हनुमान् राम के पुत्र थे।

८. शूर्पणखा के पुत्र का वध लक्ष्मण ने किया। 'पउम चरिय' में सबसे पहले यह प्रसंग आया है।

६. भस्मलोचन और महीरावण की कथा। बांगला-रामायण में भी इसका वर्णन है।

१०. मेघनाद की पत्नी सती हुई।

११. रावण का मर्मस्थल कान के पीछे ग्यारहवीं सिर था। अध्यात्म-रामायण में भी रावण का मर्मस्थल उसकी नाभि बतायी गयी है।

१२. विभीषण का विवाह राम की सौतेली बहिन से हुआ।

१३. सीता-निवार्सन के समय लक्ष्मण ने सीता का वध नहीं किया, अपितु एक बकरी मार कर उसका हृदय राम को दिखा दिया।

१४. लव-लक्ष्मण-संघर्ष और राम-सीता का मिलन।

इस प्रकार सेरीराम के कथा में जो अन्तर आये हैं, वे वा.रा. की कथा के ही भारतीय विकसित रूप हैं। इस ग्रन्थ पर इस्लाम मत और जैन-बौद्ध कथाओं का प्रभाव तो पड़ा ही, भारत के पूर्वीतट के प्रदेश बंगाल और उड़ीसा के कथा-प्रसंगों का भी प्रभाव पड़ा।

सेरीराम में एक और चेष्टा की गयी विविध वंशीय पात्रों को पारिवारिक सम्बन्ध में बाँधने की। राम की माँ के छद्मरूप से रावण के घर सीता की उत्पत्ति होती हैं। वालि रावण की रानी से अंगद को उत्पन्न करता है। राम की सौतेली बहन कीकवी विभीषण को ब्याही गयी। हनुमान् राम के पुत्र बताये गये। वालि-सुग्रीव गौतम के परिवार से जोड़े गये। 'हिकायत सेरीराम' ग्रन्थ वाल्मीकीय कथा के विकसित रूपों का ही प्रतिफलन है।

## कम्बोडिया (कम्बुज) की रामकथा

प्रथम शती में कौण्डिन्य नामक ब्राह्मण ने कम्बुज पहुँच कर वहाँ की रानी से विवाह कर हिन्दू राज्य की स्थापना की थी। कालान्तर में यह राज्य शैलेन्द्र नाम से प्रचारित हुआ। सातवीं शती में चम्पा राज्य के एक सामन्त ने विद्रोह कर कम्बोडिया में एक स्वतन्त्र राज्य की स्थापना की थी। यहाँ की जाति खुमेर कहलाती है, ये लोग भारतीयों के प्राचीन वंशज

हैं। इस देश में नवीं शती से तेरहवीं शती के अनेक मन्दिरों के खण्डहर मिलते हैं। प्राचीन राजधानी अंगकोरवाट के विशाल मन्दिर में रामायण, महाभारत और हरिवंश-पुराण के कथा-प्रसंग पाषाण-चित्र-शैली में अंकित हैं। यह मन्दिर ११-१२वीं शती का है।

कम्बोडिया का सबसे महत्त्वपूर्ण काव्य रामकेर्ति (रामकेर, रेआमेकर अथवा रेआमके संस्कृत रामकीर्ति) है। इसके रचनाकार का नाम और रचनाकाल का पता नहीं है। ग्रन्थ की प्राचीनतम पोथी सत्तरहवीं शती की मिली है, यह खण्डित है। पोथियों में पाठभेद है किन्तु कथा में अन्तवर्ती एकसूत्रता है।

रामकेर्ति का प्रभाव वहाँ के नृत्य, संगीत, नाट्य, छायाभिनय और साहित्य पर गहराई से पड़ा है। आज भी वहाँ विशेष अवसरों पर प्रदर्शित की जाने वाली कलाओं में रामकथा के तत्त्व विद्यमान रहते हैं। आज भी रामकथा कम्बोडिया राष्ट्र की आत्मा की भव्य काव्यात्मक अभिव्यक्ति है। डॉ. बुल्के के अनुसार रामकेर्ति का लेखक बौद्ध रहा होगा, इसमें बौद्ध शब्दावली का बहुप्रयोग है।

## रामकेर्ति का कथासार

विष्णु ने प्रहराम (राम) और ईश्वर के द्वारपाल ने राब (रावण) के रूप में जन्म लिया। नांग सीता पूर्वजन्म में प्रहइन्द्र की पत्नी थी, जिसने रावण द्वारा किये गये अपमान का प्रतिशोध लेने के लिए उसकी पुत्री के रूप में जन्म लिया। ज्योतिषी भाई विभेकर (विभीषण) के परामर्श पर रावण ने पुत्री को पेटी में बन्दकर दूर धरती में गड़वा दिया। जनक ने इसे प्राप्त किया।

वालि और सुग्रीव को ऋषि पिता ने बन्दर होने का शाप दिया था, क्योंकि ऋषिपत्नी ने प्रहइन्द्र और प्रहआदित्य पर अनुरक्त होकर क्रमशः वालि और सुग्रीव पुत्र प्राप्त किये थे। इनकी बहिन नींग स्वाहा ने अपनी माँ के व्यभिचार की सूचना पिता को दी थी, अतः माँ ने उसे एक पैर पर खड़े होकर वायु के सहारे जीने का शाप दिया था। एक दिन प्रहपी ने नींग स्वाहा के मुख में प्रहनारय (नारायण-विष्णु) का वीर्य डाल दिया, जिससे श्वेत वर्ण वानर हनुमान् का जन्म हुआ। जन्म लेते ही माँ का शाप समाप्त हो गया।

वनवास के समय राम बौद्ध-मुनियों से मिले। वन में बौद्ध राजा क्रूरवन पर प्रसन्न होकर राम ने उसे अपना भाई मान लिया।

सीता-हरण के पश्चात् जब राम और लक्ष्मण (प्रहलक्ष) पेड़ के नीचे विश्राम कर रहे थे, एक वन्दर उत्पात करने लगा, जब लक्ष्मण ने उसे दण्ड देना चाहा तो उसने उनका धनुष छीन लिया। राम ने पहचान लिया कि यह उनका पुत्र हनुमान् है। हनुमान् ने बताया कि अपने बड़े भाई के कारण मामा सुग्रीव इतने दुःखी हैं कि उनके आँसुओं से नदी बन गयी है। राम ने वालि को मारकर सुग्रीव को राजा बना दिया। सुग्रीव राम का कार्य भूल गया तो लक्ष्मण ने उसे धमकाया। उसने वानर-सेना तैयार की।

राम को चिन्ता हुई कि कहीं सीता ने निराश होकर रावण का प्रस्ताव स्वीकार न कर लिया हो। हनुमान् छलांग लगाकर लंका पहुँचे और उन्होंने सीता को अंगूठी दी। सीता की अंगूठी लेकर और लंका जलाकर वे राम के पास लौट आये।

सेतु-निर्माण में नींग सुवन मच्छ ने सहायता दी। विभीषण (विभेकर) रावण को छोड़कर राम से मिल गया। उसने रावण के सारे रहस्य बता दिये। कुम्भकर्ण (कुंभकर), इन्द्रजित् और रावण से युद्ध हुआ। तीनों मारे गये। सीता ने अग्निपरीक्षा देकर राम को द्विधामुक्त किया।

अयोध्या आने पर राम ने आधा राज्य हनुमान् को दिया किन्तु अपनी वानरी हरकतों के कारण वे उपहास के पात्र बने, तब राम ने उनके लिए नया नगर बसाया। रावण की भतीजी ने दासी का कपटवेश धारण कर सीता से फलक पर रावण का चित्र बनवाया। चित्र में रावण की आत्मा का संचार हो गया और सीता चित्र मिटा न पायीं। उन्होंने चित्र राम के बिछौने के नीचे छिपा दिया। राम को असंख्य मच्छरों के काटने जैसा कष्ट हुआ। सीता पर सन्देह कर राम ने लक्ष्मण को आदेश दिया कि सीता को मार कर हृदय लाया जाय। लक्ष्मण ने पवित्र सीता को मारना नहीं चाहा तो सीता ने उन्हें राजाज्ञा मानने के लिए विवश किया। लक्ष्मण की तलवार सीता के लिए फूलमाला बन गयी। इन्द्र ने हिरण का रूप धारण किया, लक्ष्मण उसका कलेजा लेकर राम के पास पहुँचे। ऋषि विज्जा प्रीत ने सीता को आश्रय दिया। पुत्र का नाम पिता और चाचा के आधार पर रामलक्ष रखा। सीता नदी पर नहाने गयीं तो एक बच्चे वाली वानरी के वचन से प्रभावित हुईं कि वह अपना बच्चा सदैव साथ रखती है। वे भी अपना बच्चा उठा लायीं। ऋषि ने सोचा कि बच्चा खो गया है। वे दूसरे बच्चे का निर्माण कर ही रहे थे कि सीता बच्चे के साथ आ गयीं। उन्होंने निर्माण रोकना चाहा, किन्तु सीता के कहने पर उन्होंने नया शिशु बना दिया। सीता ने इसका नाम रखा जूपलक्ष।

राम के अश्वमेध का घोड़ा दोनों भाइयों ने छीन लिया और हनुमान् को पकड़ उसे लताओं से बाँध राम के पास भेज दिया। राम ने सेना भेज 'रामलक्ष' को पकड़ लिया। सीता ने अपनी अंगूठी के प्रताप से उसे मुक्त करा लिया। पिता-पुत्र का मिलन हुआ। राम ने सीता से भेंट करनी चाही। सीता तैयार नहीं हुई और उन्होंने कई व्यंग्यपूर्ण बातें कहीं। राम ने दुःखी होकर आत्महत्या की धमकी दी तो वे पुत्रों को भेजने के लिए तैयार हो गयीं। राम ने हनुमान् द्वारा समाचार भेजा कि राम का देहान्त हो गया है। वे हनुमान् की हथेली पर बैठकर अयोध्या गयीं और भस्म कलश पर गिर पड़ीं। संज्ञा आने पर छल जानकर उन्होंने पृथ्वी से नागलोक ले जाने की प्रार्थना की। धरती फट गयी और वे धरती में समा गयीं।

रावण के पुत्रों ने विभीषण को बन्दी बनाया, क्योंकि इसने ही राम को बताया था कि रावण ने अपनी आत्मा एक गेंद में बन्द कर अपने गुरु गोमुद को सौंप रखी थी। राम

ने हनुमान् और भाइयों को भेजकर पुनः विभीषण को राज्य दिलाया।

रामकेर्ति की प्रतियों में समाप्ति तीन प्रकार की दिखायी गयी है, किन्तु तीनों में राम-सीता का पुनर्मिलन हो जाता है। इन्द्र व पितामह मध्यस्थ की भूमिका निभाते हैं।

कम्बोडिया के राजा जय वर्मन् सप्तम के जीवन की कई घटनायें राम से साम्य रखती हैं, अतः वहाँ यह ग्रन्थ बहुत प्रभावी है। बौद्धधर्म के प्रभाव से महाभारत आदि ग्रन्थ लुप्त हो गये किन्तु रामकथा आज भी प्रचारित है। कम्बोडिया की रामकथा सत्य और न्याय की शाश्वत जय का उद्घोष है। वाल्मीकि रामायण के अनुसार स्वीकृत कथा -

१. दशरथ की तीन रानियाँ थीं और पुत्र रामादि थे। राम ने यज्ञ की रक्षा की।
२. सीता ने पूर्वजन्म के प्रतिशोध-स्वरूप भूमिजा होकर जन्म लिया। जनक ने उन्हें पाला। यहाँ वा.रा. के वेदवती-प्रसंग का प्रभाव है।
३. कैकेयी (केकसी) के कारण राम का वनवास, सीताहरण, राम-सुग्रीव-मैत्री, वालि-वध, सीता-खोज, हनुमान् द्वारा सागर-सन्तरण, सीता-भेंट, लंका-दाह।
४. सेतु-निर्माण, विभीषण की शरणागति, कुम्भकर्ण, इन्द्रजित् एवं रावण का पराभव, सीता की अग्नि-परीक्षा।
५. सीता-निर्वासन, पुत्रजन्म और पाताल-प्रवेश।

## वाल्मीकि से अन्तर

१. सीता पूर्वजन्म में इन्द्र-पत्नी थीं।
२. ऋषि-पत्नी के व्यभिचार से वालि और सुग्रीव की उत्पत्ति, इनकी बहिन को माँ का शाप, नारायण के वीर्य से हनुमान् की उत्पत्ति।
३. सुग्रीव के आँसुओं से नदी का निर्माण।
४. लक्ष्मण का निद्रा-आहार का संयम।
५. राम द्वारा हनुमान् को आधा राज्य देना।
६. रावण की भतीजी दासी वेश धारण कर सीता से रावण का चित्र बनवाती है। लक्ष्मण सीता के कलेजे के स्थान पर मृग का कलेजा राम को दिखाते हैं।
७. ऋषि द्वारा सीता के द्वितीय पुत्र की सृष्टि।
८. विभीषण के विरुद्ध रावण-पुत्रों का विद्रोह।
९. रावण की आत्मा का गेंद में होना।
१०. राम-सीता का मिलन, कथा सुखान्त।
११. बौद्ध-धर्म का प्रभाव इस रूप में कि नारायण और बोधिसत्व एक बताये गये हैं, वे राम के रूप में अवतरित होते हैं। वे वन में बौद्ध मुनियों से मिलते हैं।

इस रामकथा का मूलाधार वा.रा. है, कथा के नये मोड़ों के कारण वही हैं जो इस

देश के समीपवर्ती रामकथाओं के हैं।

## थाईलैण्ड (श्याम) की रामकथा

प्राचीन काल से ही थाईलैण्ड में रामकथा-विषयक नाटकों के अभिनय की परम्परा रही है। यहां २०० वर्षों से चक्रीवंश के राजाओं का शासन चल रहा है। शासक अपने साथ राम की उपाधि जोड़ते हैं। थाईलैण्ड के वर्तमान शासक भूमिबाल अतुल्यदेज (भूमिपाल अतुल्यतेज) राम नवम हैं। राजपुरोहित का उपनाम वामदेव है। वामदेव अयोध्या के सूर्यवंश के पुरोहित माने गये हैं। देश की राजधानी अयोध्या थी, जिसे बर्मी लोगों ने नष्ट कर दिया। वर्तमान राजधानी बैंकाक के संग्रहालय के बाहर राम की १८ फीट ऊँची कांस्य की प्रतिमा स्थापित है। बसों के टिकट पर राम का चित्र अंकित मिल जाएगा। डाक-विभाग की ओर से भी टिकटों पर रामायणी पात्रों के चित्र छापे जाते रहे हैं। थाई भाषा में संस्कृत के तत्सम-तद्भव शब्दों का बाहुल्य है। बैंकाक विश्वविद्यालय का नाम है धम्म सात (धर्मशास्त्र)। इस देश की रामायण का नाम है 'रामकियेन' (रामकीर्ति या रामकीर्तन) श्याम देश के राजा प्रथम राम ने इसकी रचना १७९८ ई. में की थी। यह तीन भागों में विभक्त की जा सकती है-

१. राक्षस, वानर और मानव की उत्पत्ति और विकास।

२. रामकथा।

३. रामायण की चरित्रावली और घटना और पटभूमि का श्यामदेश में संस्थापन।

## रामकियेन का सार

तशकण्ठ (रावण) की कन्या को जन्मते ही ज्योतिषी के कथन के अनुसार पानी में बहा दिया गया। राजा जनोक (जनक) कन्या सीदा (सीता) को उठा लाये। इधर देवताओं के अनुरोध से विष्णु ने तशरथ (दशरथ) के घर चार अंशों में जन्म लिया। काकासूरी के उत्पातों से बचाने के लिए राजा ने राम और लक को ऋषि के साथ भेजा। राक्षसी का वध कर ये दोनों ऋषि के साथ मिथिला के जनक की नांग सीदा (सीता) के स्वयंवर में उपस्थित हुए। शिवधनु पर प्रत्यंचा चढ़ाने का प्रथम प्रयास लक्ष्मण ने किया किन्तु भाई राम के प्रति श्रद्धा रख कर उन्होंने यह कार्य उन्हीं को सौंप दिया। राम ने प्रत्यंचा चढ़ाकर सीता से विवाह किया।

अयुध्या (अयोध्या) में दशरथ की छोटी रानी ने षड्यंत्र कर अपने पुत्र प्रत (भरत) के लिए राज्य और राम के लिए चौदह वर्ष का वनवास माँग लिया। राम, सीता और लक्ष्मण वन में चले गये। भरत राम को न लौटा सके तो उन्होंने कुश की पादुकाएँ लाकर सिंहासन पर स्थापित कर दीं।

रावण की बहिन सम्मनखा (शूर्पणखा) राम-लक्ष्मण के रूप पर मुग्ध हुई, वह सीता

को मारने के लिए डराने लगी। लक्ष्मण ने उसे विरूपित किया। खर, दूषण और त्रिशिरा ने राम पर आक्रमण किया और मारे गये। प्रतिशोध के लिए रावण ने मारीच को स्वर्णमृग के रूप में भेजा। सीता के अनुरोध पर राम ने अनिच्छापूर्वक मृग का पीछा किया। आहत होने पर मारीच ने राम के कण्ठस्वर का अनुकरण कर लक्ष्मण को पुकारा। सीता ने लक्ष्मण को बलात् भेजा। रावण सीता का अपहरण कर ले गया। सदायु (जटायु) ने बाधा दी, किन्तु रावण ने उसे घायल कर दिया।

सीता की खोज के समय राम-लक्ष्मण की भेंट हनुमान् से हुई, सुक्रिव (सुग्रीव) से मैत्री हुई। वालि का वध कर सुग्रीव को राजा बनाया गया। अंगद आदि वानर सीता की खोज के लिए चले। जटायु के भाई की पीठ पर बैठकर वानरों ने लंका देखी।

हनुमान् ने सागर पार कर आत्महत्या का प्रयास करती सीता से भेंट की। सीता ने हनुमान् की पीठ पर बैठकर जाना स्वीकार नहीं किया। वाटिका-ध्वंस, हनुमान् का बन्धन और लंका-दहन का वर्णन है। राम ने लंका-दहन के लिए हनुमान् को डाँटा।

सत् परामर्श देने के लिए रावण ने पिपेक (विभीषण) को राज्य से निर्वासित किया। ज्योतिषी गणना से रावण का नाश जानकर वह राम की शरण में आया। वह राक्षस-कुल को समूल नष्ट होने से बचाना चाहता था। रावण ने विभीषण की पुत्री को मृत माया सीता के रूप में प्रस्तुत किया किन्तु हनुमान् ने चतुरतापूर्वक भण्डाफोड़ कर दिया। सेतु-बन्धन के समय हनुमान् और नल का झगड़ा हुआ। हनुमान् ने सागरतल में जाकर देखा मछलियों की रानी मछलियों की सहायता से पत्थरों को बहा देती है। हनुमान् और रानी परस्पर आकृष्ट हुए, फलस्वरूप पुत्र की उत्पत्ति हुई। अंगद को दूत बनाकर भेजा गया। रावण प्रासाद के ऊपर से राम-सेना को देख रहा था। सुग्रीव छलांग लगाकर रावण के पास पहुँच गया।

युद्ध-काण्ड में इन्द्रजित्, कुम्भकर्ण, मेयाराब (महीरावण) आदि अनेक राक्षसों के युद्ध का वर्णन है। रावण का यज्ञ नष्ट कर दिया गया।

रावण ने अपने नाना माल्यवान् (मालिवान) की मध्यस्थता में राम से विवाद का न्याय करने को कहा। माल्यवान् ने निर्णय राम के पक्ष में दिया। देवता साक्षी हुए थे, अतः उन्हें दण्डित करने के लिए रावण ने यज्ञ करना चाहा, जिसे शिव के गण ने ध्वस्त कर दिया। रावण ने युद्ध-क्षेत्र में लक्ष्मण को शक्ति से घायल किया। हनुमान् ने पर्वत से औषध लाकर उन्हें स्वस्थ किया। रावण का जीव उसके गुरु गोपुत्र के पास मंजूषा में सुरक्षित था। हनुमान् ने अंगद की सहायता से उस मंजूषा को प्राप्त किया, जिससे रावण की मृत्यु हुई।

राम ने सीता के अनुरोध से अग्निपरीक्षा ली, विभीषण को राज्य मिला। अयोध्या लौटते समय राम ने रावण पक्ष के दो वीरों से युद्ध कर उन्हें मारा। राम के अयोध्या लौटने पर लंका में विभीषण के विरुद्ध विद्रोह हुआ, जिसे हनुमान्, भरत और शत्रुघ्न ने कुचल दिया।

अयोध्या में एक राक्षसी की प्रेतात्मा ने दासी के रूप में सीता से रावण का चित्र बनवाया। राम के आ जाने से वह चित्र बिछौने के नीचे छिपा दिया गया। उस पर लेटने से राम को बेचैनी हुई। उन्होंने चित्र प्राप्त कर सीता पर सन्देह किया और लक्ष्मण को आदेश दिया कि सीता को काट डाले। लक्ष्मण सीता को ऋषि के आश्रम में छोड़ आये। उनके एक पुत्र हुआ बुत। सीता फल-फूल लेने वन गयीं, साथ में बच्चे को भी लेती गयीं। समाधि टूटने पर ऋषि ने शिशु को न पाकर एक और शिशु की सृष्टि की। सीता ने लौटकर शिशु को देखा। उन्होंने प्रसन्न होकर नाम रखा लव। दोनों बच्चों ने अस्त्र-शस्त्र में पारंगत होकर एक दिन राम द्वारा छोड़ा अश्व पकड़ लिया। युद्ध करने पर हनुमान् पराजित हुए। भरत भी उन्हें पकड़ न सके, तब राम स्वयं आये और उनकी भेंट सीता से हुई। उन्होंने सीता से क्षमा माँगी। सीता ने दोनों पुत्रों को ले जाने दिया, किन्तु वे स्वयं राम के साथ नहीं गयीं। सीता को बताया गया कि राम की मृत्यु हो गयी है। जब सीता को राम का छल ज्ञात हुआ, वे माता वसुमति की गोद में समा गयीं।

इसके पश्चात् काव्य का तृतीय खण्ड प्रारम्भ हुआ। राम को दुःखी जानकर विभीषण ने वहाँ आकर राम को कुछ समय तक पूर्व देश में रहने का परामर्श दिया। राम लव और हनुमान् के साथ चले गये। भरत और शत्रुघ्न राज्य चलाने लगे। राम पूर्व देश के शत्रुओं को जीतकर अयोध्या लौटे। शिव की मध्यस्थता से राम-सीता का पुनर्मिलन हुआ।

केकयराज्य पर गधर्वों ने आक्रमण किया। राम ने वानर-सेना के साथ भरत-शत्रुघ्न और अपने दोनों पुत्रों को भेजा। गन्धर्वराज मारा गया। भरत-शत्रुघ्न राम की आज्ञा से केकय देश में रह गये। वाल्मीकि रामायण से प्रभावित कथा-प्रसंग इस प्रकार हैं-

१. सीता जनक-पालित हैं।
२. दशरथ के चार पुत्र।
३. ताटका (काकासुरी) के उत्पात से ऋषि के यज्ञ की रक्षा के लिए राम-लक्ष्मण का आश्रम जाना।
४. जनकपुरी के स्वयंवर में धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर राम द्वारा सीता से विवाह।
५. दशरथ की छोटी रानी के कारण रामादि का १४ वर्ष का वनवास। भरत द्वारा पादुकाएँ सिंहासन पर स्थापित कर राज्य करना।
६. शूर्पणखा का विरूपीकरण, खर, दूषण और त्रिशिरा का वध। मारीच का स्वर्णमृग बनना, लक्ष्मण को छलना। सीता-हरण और रावण-जटायु-संघर्ष।
७. सुग्रीव से मैत्री, वालि-वध, सीता-खोज।
८. जटायु के भाई से वानरों की भेंट।
९. हनुमान् का लंका-प्रवेश, सीता से भेंट, वाटिका-विध्वंश, लंका-दहन।
१०. विभीषण की शरणागति।

११. सेतुबन्ध, अंगद का दूतत्व।
१२. रावण की शक्ति से लक्ष्मण आहत, हनुमान् द्वारा औषध आनयन। रावण-वध। सीता की अग्नि-परीक्षा।
१३. सीता-निष्कासन। पुत्र की उत्पत्ति। सीता का भूमि-प्रवेश।
१४. केकयराज पर गन्धर्वों के आक्रमण का प्रतिरोध।

## वाल्मीकीय कथा से अन्तर

१. सीता रावण की परित्यक्ता पुत्री।
२. लक्ष्मण द्वारा धनुष चढ़ाने का प्रथम प्रयास।
३. सेतुबन्ध के समय हनुमान् और नल का विवाद। बंगला-रामायण में भी विवाद है।
४. मछलियों की रानी तथा विभीषण-पुत्री के साथ हनुमान् का प्रणय-प्रसंग।
५. राम-रावण के बीच युद्ध टालने के लिए माल्यवान् की मध्यस्थता।
६. महीरावण की कथा।
७. विभीषण के विरुद्ध लंका में विद्रोह।
८. रावण का चित्र बनाने के कारण सीता-निर्वासन। वाल्मीकि द्वारा सीता के द्वितीय पुत्र की सृष्टि। राम-सेना से पुत्रों का संघर्ष। सीता को छलपूर्वक अयोध्या ले जाना, क्षोभवश उनका भूमि-प्रवेश। अन्त में शिव की मध्यस्थता से राम-सीता का मिलन। कथा सुखान्त, बौद्धधर्म से प्रभावित। थाईलैण्ड की रामकथा वाल्मीकि की कथा के अधिक निकट है।

## लाओस की रामकथा

लाओस का प्राचीन नाम लव है। इस देश में लवपुरी नामक एक प्राचीन नगर भी है। यहाँ तालपत्र पर पोथियाँ लिखी गयी थीं। थाईलैण्ड की तरह यहाँ भी संस्कृत-पालि के शब्दों का बहुप्रयोग होता है। राजाओं के नाम भी जयजेत्थ (जयज्येष्ठ) जैसे मिल जायेंगे। यहाँ हीनयानी बौद्धमत प्रचलित था। इसके पहले चम्पा और श्रीविजय के राजत्व में हिन्दूधर्म का प्राबल्य था। राजा प्रकाश धर्म (६-७वीं शती) ने वाल्मीकि-मन्दिर की स्थापना की थी, जिसमें वाल्मीकि के सम्बन्ध में एक श्लोक अंकित था-

> यस्य शोकात् समुत्पन्नं श्लोकं ब्रह्माभिपूज (ति)।
> विष्णोः पुंसः पुराणस्य मानुषस्यात्मरूपिणः।।

लाओस में भारतीय संस्कृति का इतिहास २००० वर्ष प्राचीन है। यहाँ रामकथा चार रूपों में उपलब्ध है-नृत्य, गीत, चित्र-भास्कर्य और पाण्डुलिपियाँ।

लाओस एक छोटा देश है। यहाँ की मुख्य नदी मेकांग (मां गंगा) है। यहाँ की राजधानी लुआंस प्रबंग पहाड़ियों के मध्य स्थित है। यहाँ मन्दिरों का समूह है। राजप्रासाद में पवित्र अवसरों पर रामायण-सम्बन्धी नृत्य होते रहे हैं। यहाँ के एक मन्दिर (१५०३ ई.) के सम्मुख द्वार पर चतुर्भुज नारायण की मूर्ति है जो गरुड़ पर आरूढ़ हैं। ब्रह्मा, शिव और इन्द्र की मूर्तियाँ भी यहाँ उपलब्ध हैं।

लाओस में रामकथा के दो रूप हैं।

## १. फालक फालाभ की कथा

जेतवन में एकत्र भिक्षुओं को बुद्ध ने रामकथा सुनाई। एक ब्राह्मण और उसकी पत्नी स्वर्ग से उतरकर भूलोक पर आये और उन्होंने इन्द्रप्रस्थ नगर की स्थापना की। इनके १०१ पुत्रों ने १०१ देशों में राज्य स्थापित किये। राजा के एक और पुत्र हुआ, जिसके दो पुत्रों में एक थे दशरथ। राज्य न मिलने से दशरथ मां गंगा के दक्षिण तीर पर बसे। यहाँ सप्तशीर्षनाग का अधिकार था। उसके कहने पर राजा ने नदी के बायें तट पर शान्तापुरी सप्तशीर्ष नामक नगर बसाया, यह आधुनिक व्येन्तयान है।

एक अन्य ब्राह्मण भी भूलोक से नीचे उतरे, उन्होंने इन्द्रप्रस्थ की महिला से जो लुम लूत पुत्र उत्पन्न किया, उसके अंग बहुत छोटे थे। इन्द्र इसे अपने साथ ले गये और उन्होंने इसे हीरे के साँचे में ढालकर अत्यन्त सुन्दर रूप दिया। लुम लूत ने भूलोक में आकर दशरथ के भाई विलुह्न की पत्नी के गर्भ से जन्म लिया। इस बालक रावणासुर ने तीन वर्ष की आयु में समस्त विद्याएँ सीखकर अपने चाचा दशरथ से कहा कि वे अपनी पुत्री शान्ता का विवाह उससे कर दें। दशरथ को विवश होकर वैसा करना पड़ा।

दशरथ ने देवताओं से प्रार्थना कर ऐसा पुत्र माँगा जो रावण को जीत सके। इन्द्र ने भावी बुद्ध को भूलोक भेजा, उन्होंने दशरथ की रानी के गर्भ में प्रवेश किया और राम-लक्ष्मण जुड़वाँ भाई के रूप में जन्म लिया। ये ही फालक और फालाभ कहलाये।

प्रभावशाली धनुर्धर राम-लक्ष्मण ने रावण को परास्त कर शान्ता को मुक्त कराया। रावण ने दशरथ से प्रार्थना कर पुनः शान्ता को प्राप्त किया।

रावण देवी सुसदा को भगा ले गया, जिसने व्याकुल होकर रावण की रानी के गर्भ से जन्म लिया। कुछ दिनों के बाद कन्या ने रावण पर छुरी से प्रहार किया। रावण ने उसे बेड़े पर बिठाकर लहरों पर छोड़ दिया। बेड़ा एक द्वीप में पहुँचा जहाँ ऋषि ने कन्या सीता को पाला। सीता के सौन्दर्य से प्रभावित किन्तु उसके जन्म-वृत्तान्त से अनभिज्ञ रावण ऋषि के पास पहुँचा। वह धनुष पर गुण न चढ़ा सका। बाद में राम-लक्ष्मण पहुँचे। राम ने धनुष पर गुण चढ़ाकर सीता से विवाह किया।

रावण ने कुद्ध होकर स्वर्ण हिरण को भेजा। सीता के आग्रह पर जब राम ने उसका पीछा किया, रावण ने कपटध्वनि की। लक्ष्मण सीता को धरती को सौंपकर चल पड़े। रावण

सीता का अपहरण कर ले गया।

राम-लक्ष्मण सीता की खोज में निकले। राम ने न्यग्रोध वृक्ष का फल खा लिया, इससे वे वानर हो गये। इधर एक कन्या पहले ही वानरी हो गयी थी।

हुआ यह कि एक ऋषि ने युवती की मूर्ति बनाकर उसमें प्राण डाले। इससे दो पुत्र और एक पुत्री का जन्म हुआ। पुत्री फेंगसी वानरी हो गयी थी। इसी से वानर राम ने एक पुत्र उत्पन्न किया, नाम हनुमान्। राम पुनः मानव हो गये।

फेंगसी के दो और पुत्र हुए-दुखिव और फारि। दुन्दुभि भैंसे ने इन दोनों भाइयों अर्थात् वालि और सुग्रीव पर आक्रमण कर दिया। वालि ने उसका पीछा किया। सुग्रीव ने समझा वालि मारा गया है, वह राज्य करने लगा। वालि ने लौटकर उसे मारा। राम ने सुग्रीव की सहायता से वालि को मार डाला। राम ने वालि की पत्नी से विवाह कर एक पुत्र थाओ खुआने फा (अंगद) को जन्म दिया।

राम ने अपने दोनों पुत्र हनुमान् और अंगद को अंगूठी देकर सीता के पास भेजा। दोनों भाई लंका-दहन कर राम के पास लौट गये।

सेतु बनाकर रावण पर आक्रमण किया गया। एक नाग (महीरावण) राम को नागपुरी ले गया। हनुमान् उन्हें छुड़ा लाये। रावण ने राम को घायल किया। हनुमान् गन्धमादन पर्वत से गोबर लाये और राम का उपचार किया। रावण मारा गया। शान्ता का विवाह विभीषण से कर दिया गया। हनुमान् वानर से मानव बने।

सखियों को दिखाने के लिए सीता ने रावण का चित्र बनाया। राम के आने पर सीता ने चित्र पलंग के नीचे छिपा दिया। राम के बैठते ही रावण बोल पड़ा। राम ने सीता के चरित्र पर सन्देह कर लक्ष्मण को आदेश दिया कि सीता को नगर के बाहर ले जाकर मार दें। इन्द्र ने सीता को पोषक ऋषि के पास पहुँचा दिया। कुत्ता के रक्त से तलवार रंगकर लक्ष्मण ने राम को दिखा दी।

सीता के एक पुत्र हुआ थाओ फावृत। बहुत देर तक जंगल में भटकने पर ऋषि ने उसे खोया जानकर दूसरा बालक बना दिया-थाओ फारूप। राम से इनका युद्ध हुआ। परिचय होने पर राम तीनों को अपने साथ ले गये।

लाओस की रामकथा में वा.रा. की कथा का अंश इस प्रकार है-शान्ता, राम और लक्ष्मण दशरथ की सन्तान हैं। सीता एक प्रकार से वेदवती का अवतार है। सीता को एक ऋषि ने पाला। राम ने धनुष पर गुण चढ़ाकर उनसे विवाह किया। स्वर्णहिरण के माध्यम से रावण ने सीता का अपहरण किया। सुग्रीव से मैत्री, वालिवध, लंका-दहन, सेतु-बन्ध, रावण-पराजय, सीता-त्याग और सीता के पुत्र आदि के प्रसंगों पर वा.रा. का स्पष्ट प्रभाव है।

## वा.रा. से अन्तर इस प्रकार है-

१. लुम तूल का रावण बनना। रावण दशरथ का भतीजा और उनकी पुत्री शान्ता का पति।
२. वालि-सुग्रीव गौतम-अहल्या की सन्तान।
३. गौतम-अहल्या की बेटी का वानरी होना। राम का भी वानर होना और दोनों से हनुमान् की उत्पत्ति।
४. वालि की पत्नी से राम का विवाह और अंगद की उत्पत्ति।
५. महीरावण-वृत्तान्त।
६. शक्ति लक्ष्मण को नहीं राम को लगी और गोबर से उनका उपचार हुआ।
७. रावण का चित्र बनाने से सीता को दण्ड मिला।
८. सीता के द्वितीय पुत्र की सृष्टि ऋषि के द्वारा हुई।
६. कथा सुखान्त है। बौद्ध जातक-शैली का प्रयोग है।

फ्र शब्द स्नेह का आदरसूचक है-प्रिय या श्री। लव-लक्ष्मण, लाम-राम।

२. **लाओस की दूसरी रामकथा-थाई लू की रामायण**-रावण (फाम्मचक-ब्रह्मजात), खन्नप (कुम्भकर्ण) और पियस्स (विभीषण) तीन भाई थे। पहले ने सर्वप्राणियों पर विजयी होने, दूसरे ने साल भर सोने और तीसरे ने बुद्धिमान् और धर्मपरायण होने का वरदान पाया।

दशरथ की तीन रानियों से राम, लक्ष्मण और भरत उत्पन्न हुए। अत्याचारी रावण को पराजित करने के लिए ब्रह्म ने भावी बुद्ध को राम के रूप में जन्म लेने के लिए भेजा।

सीता ने रावण के उद्यान के पेड़ से जन्म लिया। उसके द्वारा यज्ञ-रूप धारण करने से रावण ने उसे घड़े में बन्द कर नदी में बहा दिया। निःसन्तान जनक ने कन्या को पाला।

राम ने कौवों को भगाकर एक ऋषि की रक्षा की। एक सौ एक राजा धनुष पर गुण चढ़ा नहीं सके, राम ने शर्त पूरी कर सीता से विवाह किया। दशरथ की तीसरी रानी के आग्रह पर राम को १२ वर्ष का वनवास मिला। राजा की मृत्यु हुई। भरत ने राज्य स्वीकार नहीं किया। वे तपस्वी बनकर जीवन-यापन करने लगे।

प्रकारान्तर से इस दूसरी रामकथा में भी गौतम-अहल्या और हनुमान् के जन्म की कथा है। वालि (परियोक) और सुग्रीव (कलिंग) की भी कथा है।

रावण की बहिन शूर्पणखा (धारी कात्ता) ने रामादि पर आक्रमण किया, पराजित होकर वह स्वर्णमृग बनी। कष्टध्वनि सुनकर लक्ष्मण सीता को धरती को सौंपकर चल पड़े। राम को विश्वास नहीं हुआ कि धरती रक्षा कर सकती है, अतः धरती ने रक्षा करना छोड़ दिया, तब रावण सीता को उठा ले गया।

आगे वालि को मारकर सुग्रीव को राजा बनाना, सीता की खोज, हनुमान् द्वारा सीता को अंगूठी देना, लंका-दहन, विभीषण की शरणागति और रावण की पराजय का वर्णन है।

रावण की बहिन ने नया रूप धारण कर सीता से रावण का चित्र बनवाया। राम ने सीता के चरित्र पर सन्देह किया। लक्ष्मण ने सीता को न मारकर कुत्ते का हृदय लाकर दिखा दिया।

यहाँ भी सीता के दूसरे पुत्र की सृष्टि ऋषि करते हैं।

अन्त में पात्रों का परिचय इस प्रकार दिया गया कि राम बुद्ध, रावण देवदत्त आदि आदि थे।

इस कथा का मूल ढाँचा भी वा.रा. की कथा है। इसमें भी कई वही नूतन प्रसंग लिये गये जो कि फालक-फालाम की कथा अथवा हिन्द-चीन की अन्य रामकथाओं में समाविष्ट हैं। इन दोनों रामकथाओं का भूगोल लाओस का ही है। इन कथाओं में प्रायः ऐसा वर्णन है कि रानियाँ दस मास अधिक का गर्भ-धारण करती हैं।

लाओस की रामकथा के सार को विभिन्न विद्वानों ने इस रूप में प्रस्तुत किया है कि वह भ्रामक सा प्रतीत होता है। प्रस्तुत लेखक ने वहाँ डॉ. रघुवीर द्वारा वर्णित कथासार के अनुसार अपना विश्लेषण उपस्थित किया है।

## फिलीपीन्स की रामकथा

सागर के मध्य बसे फिलीपीन्स द्वीप-समूह में रामकथा में पर्याप्त परिवर्तन हो गये हैं, नाम तक बदल गये। यहाँ उपलब्ध रामकथा का नाम है-'महरादिया लावना'। इसका रचनाकाल है १३-१४वीं शती। आठ सिर वाला लावना प्रचण्ड क्रोधी था। पिता ने इसे एक द्वीप में निर्वासित कर दिया था। बाद में यह राजा बना।

एक अन्य राजा की दो सन्तानें थीं-रादिया मंगलदिरि (राम) और रादिया मंगलबर्न (लक्ष्मण)। एक अन्य राज्य की राजकुमारी मलाइला तिहाइया (सीता) के स्वयंवर का समाचार पाकर दोनों भाइयों ने जलयात्रा की। जहाज टूट गया और वे समुद्र तट से जा लगे। मंगलदिरि ने बेंत की गेंद को ठोकर मारकर उसे राजकन्या के महल के सायबान तक पहुँचा कर स्वयंवर की शर्त जीत ली। तीनों को वापसी की यात्रा के समय खाद्य-वस्तुओं के अभाव में कुछ दिन वन में रहना पड़ा। एक दिन स्वर्णमृग को देखकर तिहाइया ने उसे लाने के लिए कहा। मृग को न पकड़ पाने पर मंगलदिरि ने अपने भाई को बुलाया। इस बीच लावना ने तिहाइया का अपहरण कर लिया। मंगलदिरि लावना का कृत्य समझ कर भाई की खोज में चल पड़ा। वह मूर्च्छित होकर गिर पड़ा, उसने स्वप्न में देखा कि उसका एक अण्डकोष निकल कर पूर्व दिखा की रानी पोत्रे लंगावी के मुख में जा गिरा है। रानी गर्भवती हुई और उसके एक पुत्र हुआ- लक्ष्मण। होश आने पर मंगलदिरि ने देखा कि उसका एक अण्डकोष गायब है। मंगलबर्न से भेंट हो गयी। लक्ष्मण ने सहायता की, उसने

सागर के पार जाकर तिहाइया का पता लगाया। लावना ने पराजित होकर तिहाइया लौटा दी, उसने अच्छा बनकर राज्य करना आरम्भ किया। मंगलदिरि राजा बना। लक्ष्मण वानर से मानव रूप में परिणित हो गया।

फिलीपीन्स की रामकथा के सत्य नाम स्वीकार लिये जायें तो वाल्मीकि रामायण की यह कथा स्वीकृत हुई-राम और लक्ष्मण सीता के स्वयंबर में गये। राम ने शर्त जीतकर सीता से विवाह किया। सीता के कहने पर राम स्वर्णमृग के पीछे गये, अवसर का लाभ उठाकर रावण ने सीता का अपहरण किया। हनुमान् ने सीता की खोज में सहायता दी और रावण को पराजित किया। हनुमान् ने सीता की खोज में सहायता दी और रावण को पराजित किया। राम को सीता प्राप्त हुई। वे राज्य करने लगे। फिलीपीन्स की रामकथा का वैशिष्ट्य इस प्रकार है :-

१. राम-लक्ष्मण दो भाई ही हैं।
२. स्वयंवर में बेंत की गेंद को निश्चित लक्ष्य तक पहुँचाने की शर्त थी।
३. ब्याह कर लौटते समय राम वन में रहे, न कि उन्हें वनवास मिला।
४. राम ने स्वयं ही लक्ष्मण को पुकारा है, मारीचि ने नहीं।
५. लक्ष्मण अर्थात् हनुमान् राम के पुत्र थे।
६. रावण सीता लौटा देता है, उसका वध नहीं होता।
७. रावण के आठ सिर थे।

फिलीपीन्स में एक और रूपकथा प्रचलित है - सुतु कुम बंगु सतकेइ। सार इस प्रकार है-

राजकुमारी सुतुकुम (सीता) और राम सन्तानहीन थे। पुत्र कामना से वे वानर बनकर वन में रहने लगे। पुत्र हुआ, उसका नाम रखा गया क्रा केछिल (छोटा बन्दर) लक्ष्मण राम के बड़े भाई बताये गये। दुवना (रावण) सोने की बकरी का रूप धारण कर राम को वन में दूर ले गया, फिर वह असली रूप धारण कर सुतुकुम को हर ले गया। उसे बाद में ज्ञात हुआ कि राजकुमारी उसकी पुत्री है। राम ने वानर राजा क्रा केछिल से सहायता मांगी। उसने दो शर्तें रखीं-१. राम उसे गोद में सोने दें, २. एक ही पत्ते पर उसके साथ भोजन करें। सेरीराम में भी सीता खोज के पहले हनुमान् ने राम के साथ एक पत्तल में भोजन किया। आनन्द रामायण में हनुमान् ने राम का उच्छिष्ट खाया है। उसने सागर के पार जाकर सुतुकुम को राम की अंगूठी दिखायी। उसने लावना की आम-नारियल की वाटिका उजाड़ दी। युद्ध में बन्दी होने पर उसकी पूँछ में आग लगायी गयी. उसने नगर जला दिया। उसने सुतुकुम को लाकर राम को सौंप दिया। दुवना ने राम के राज्य पर आक्रमण किया। लक्ष्मण मारा गया। क्रा केछिल ने औषध लाकर उसे जिलाया। अन्त में क्रा केछिल मानव बना और राम का उत्तराधिकारी हुआ।

इस रूपकथा में वा.रा. के केवल इतने अंश को स्वीकार किया गया है-राम, लक्ष्मण और सीता ऐतिहासिक पात्र हैं। रावण ने छलपूर्वक सीता का हरण किया। हनुमान् ने सागर पार जाकर सीता को राम की अंगूठी दिखायी और रावण की वाटिका उजाड़ कर उसमें आग लगा दी। उसने औषध लाकर लक्ष्मण को जिलाया। वा.रा. की कथा से निम्न अन्तर हैं-

१. लक्ष्मण राम के बड़े भाई थे।
२. राम पुत्र-कामना से वन में गये, न कि उन्हें वनवास मिला।
३. हनुमान् राम का पुत्र था।
४. रावण स्वयं स्वर्ण बकरी बना।
५. रावण और सीता पिता-पुत्री थे।
६. हनुमान् सीता को लाकर राम को सौंपता है।
७. रामादि के राज्य लौट जाने पर रावण ने आक्रमण किया।
८. क्रा केछिल हनुमान् राम का उत्तराधिकारी बनता है, न कि लव या कुश। कथा सुखान्त है, बौद्धधर्म से प्रभावित है।

## ब्रह्मदेश की रामकथा

ईसा-पूर्व दूसरी शती में बौद्धधर्म का प्रवेश ब्रह्मदेश में हुआ था। इसी समय उत्तरी भारत में मणिपुरी, असमिया और बंगाली ब्राह्मणों तथा दक्षिण भारत के तमिल और तैलंग ब्राह्मणों ने भी इस देश के विभिन्न स्थलों में प्रवेश पा लिया था। इस प्रकार ब्रह्मदेश में बौद्धग्रन्थों की रामकथा और वाल्मीकि रामायण और पुराणों की रामकथा का साथ-साथ प्रचार हुआ। इस देश में उत्खनन से बुद्ध और विष्णु दोनों की मूर्तियाँ प्राप्त हुई हैं।

यहाँ मौखिक रूप से रामकथा बहुत पहले से प्रचारित थी। रामकथाओं पर लिखित साहित्य १७वीं शती के बाद से ही मिलता है। ब्रह्मदेश के राजा ने १७६७ ई. में श्याम की राजधानी अयुतिया (अयोध्या) को नष्ट किया था। वहाँ से जो बन्दी बनाकर लाये गये थे, वे रामनाटक का अभिनय करने लगे, इसका वर्णन आगे होगा। श्याम-देश की रामकथा 'रामकियेन' का भी प्रभाव यहाँ के साहित्य पर पड़ा।

यहाँ की प्राचीन रामकथा रामवधु (रामवस्तु) १७वीं शताब्दी की है। इस गद्य-रचना में सात सर्ग हैं। छह सर्गों तक अयोध्याकाण्ड की तथा सप्तम में उत्तरकाण्ड की कथा है। कथा में शक्र (इन्द्र) ने दशगिरि (रावण) के वध के लिए तुषित स्वर्ग में बोधिसत्व से पृथ्वी पर अवतार लेने का अनुरोध किया। देवता भी वानर रूप में अवतीर्ण हुए। 'रामवस्तु' में वाल्मीकि के अनुसार राम को आज्ञाकारी पुत्र, स्नेहशील भ्राता, आदर्श पति और प्रजा-वत्सल राजा के रूप में चित्रित किया गया है।

रावण अत्याचारी, अहंकारी, वीर और कामुक के रूप में चित्रित हुआ है।

ग्रन्थ में वा.रा. के कबन्ध-वध, जटायु-मरण आदि प्रसंगों को छोड़ दिया गया है। सुग्रीव (धुगिय) वालि द्वारा खदेड़ा जाकर एक पेड़ पर बैठा था। नीचे राम लक्ष्मण की गोद में सिर रखकर लेट गये। दोनों भाइयों का प्रेम देखकर सुग्रीव की आँखों में आँसू उमड़ आये और राम के वक्ष पर गिरे। सुग्रीव से राम की मैत्री हुई।

रामवस्तु में सीता द्वारा राम का चित्र बनाना, धोबी द्वारा निन्दा करना, सीता-निर्वासन, राम का अश्वमेध-यज्ञ, लवकुश द्वारा राम की पराजय, सीता का शोक, वाल्मीकि द्वारा सभी को जीवनदान आदि प्रसंगों का चित्रण हुआ है।

महाराम गद्य कथा १८-१९वीं शती की है और बहुत कुछ रामवस्तु पर आधारित है। इसमें गोम्बादीप (महीरावण) द्वारा राम-लक्ष्मण को पाताल ले जाने और हनुमान् द्वारा उनके उद्धार का वर्णन है। एक यक्षिणी रावण की प्रेरणा से सीता का शव दिखाकर राम को छलने का प्रयास करती है। मनप्या (भस्मलोचन) राक्षस को दर्पण दिखाकर हनुमान् मारते हैं। भस्मलोचन की कथा बंगला रामायण तथा कुछ अन्य रामायणों में भी है।

थिरि रामनाट गद्य और पद्य में है। १८-१९वीं शती में रचित इस कृति की पाण्डुलिपि १३२० तालपत्रों की है। इसके कुछ विशिष्ट प्रसंग इस प्रकार हैं :-

१. इन्द्र नारायण को अवतार लेने को कहता है, न कि बोधिसत्व को।
२. अनिमंत्रित रावण सीता-स्वयंवर में उपस्थित हुआ।
३. लंका-नगर की उत्पत्ति, रावण द्वारा कुबेर से लंका छीनना, महीरावण, भस्मासुर आदि का प्रसंग।
४. अन्त में राम सरयू (थराजो) में प्रवेश कर पुनः स्वर्ग जाकर नारायण-रूप को प्राप्त होते हैं।

इसमें सुग्रीव का आँसू प्रसंग, सीता द्वारा चित्रांकन आदि नहीं है। यह रामकथा बौद्ध प्रभाव से मुक्त और वा.रा. के निकट है।

एक और गद्य-पद्य मिश्रित रचना है 'पोन्तव राम'। इसका रचनाकाल १८८० ई. है। इसमें राम का वनवास, दशरथ-मरण, मोम्बा, (ताटका) और उसके दो पुत्रों का वध, मारीच द्वारा मायामृग बनना, सीता-हरण आदि वर्णन वा.रा. के अनुसार है।

१७६७ में जब हसीन ब्यशीन नामक ब्रह्मदेशीय राजा ने श्याम को पराजित किया था, वह अपने साथ वहाँ के कलाकारों को भी ले आया था। इन कलाकारों ने ब्रह्मदेश में रामलीला आरम्भ की जो यामाप्वे कहलाती है। यह रामलीला खुले मंच पर रात के दस बजे से सूर्योदय तक नित्य ४०-५० रातों तक की जाती रही है। कलाकार विशेष मुखौटा और वेशभूषा का प्रयोग करते हैं। आज भी यह दस-बारह दिनों तक कई नगरों में मंचित होती है। १९८५ में वहां की नाटक-मण्डली ने आकर दिल्ली और अयोध्या में रामलीला का प्रदर्शन किया था। इस लीला का मुख्य आधार श्यामदेव (थाईलैण्ड) की रामकथा

'रामकियेन' है।

इस प्रकार ब्रह्मदेश की रामकथा पर तीन प्रभाव माने जा सकते हैं-१. वाल्मीकि रामायण, २. बौद्धधर्म में रंगी रामकथा और ३. वाल्मीकि-रामायण के कथा के मोड़ों को स्वीकार करती हुई श्यामदेशीय रामकियेन की कथा। वैसे देखा जाय तो ब्रह्मदेशीय रामकथाओं का मूलाधार भी वाल्मीकि-रामायण ही है।

## सिंहली रामकथा

सम्राट् अशोक के समय में बौद्धधर्म की हीनयान-शाखा और पालि भाषा का प्रचार सिंहल में हुआ था। कुछ विद्वानों का मत है कि 'जानकी-हरण' के प्रसिद्ध लेखक कुमारदास सिंहल के थे। सिंहल में स्वतन्त्र रामकाव्य नहीं लिखे गये, रामकथा का प्रचार मौखिक रूप में अवश्य रहा। यहाँ पालि भाषा में रचित 'रामायण-सन्देश' ग्रन्थ का सन्धान मिला है, जिसकी कथा का संक्षिप्त रूप इस प्रकार है-

ग्रहदशा के कारण राम को कुछ वर्ष वन में रहना पड़ा। इस बीच रावण सीता का अपहरण कर ले गया। सात वर्ष पश्चात् राम ने वालि से मैत्री की। राम की सहायता से वालि ने अपने भाई से पत्नी का उद्धार किया। वालि ने लंका जलाकर सीता का उद्धार किया।

राम रूपी विष्णु को किसी कारण देवसभा जाना पड़ा। उमादेवी ने सीता से आग्रह किया कि वे रावण का चित्र बनायें। केले के पत्ते पर चित्र पूरा करते-करते राम आ गये। सीता ने चित्र पलंग के नीचे छिपा दिया। रात को जब राम लेटे, रावण की माया से पलंग हिलने लगा। उन्होंने नीचे रावण का चित्र देखा। उन्होंने क्षुब्ध होकर भाई को आदेश दिया कि वन में ले जाकर सीता का वध कर दिया जाए। भाई गर्भवती सीता को जंगल में छोड़ आया, उसने किसी जन्तु का रक्त खड्ग पर लगाकर राम को दिखा दिया। सीता को वाल्मीकि (श्रमण वालमिग) ने अपने आश्रम में रखा। सीता पुत्र को वाल्मीकि की देख-रेख में रखकर नहाने चली गयीं। शिशु बिछौने से नीचे गिर गया, वाल्मीकि उसे देख न पाये। उन्होंने कमलनाल से एक और शिशु की सृष्टि कर दी। सीता आकर उसे दूध पिलाने लगीं। बिछौने से नीचे पड़ा शिशु रोने लगा। वाल्मीकि ने सीता को सत्य बात बताई, सीता को विश्वास नहीं हुआ। उन्होंने और शिशु बनाकर दिखाने के लिए कहा। वाल्मीकि तैयार नहीं हुए। सीता ने आश्वासन दिया कि वह दो स्तनों से दोनों पुत्रों को और उंगली से तीसरे पुत्र को पोसेंगी। वाल्मीकि ने कुश से तीसरे पुत्र का निर्माण किया। किसी कारण राम का संघर्ष अपने पुत्रों से हुआ। वा.रा. के निम्न तथ्य इस कथा के मूल आधार हैं :-

१. राम के वन में रहते समय रावण सीता का हरण करता है।
२. राम वानर-राज से मैत्री करते हैं, राम उसके भाई से पत्नी का उद्धार कराते हैं।
३. वानरराज लंका जलाता है।

४. राम सीता को निर्वासित करते हैं वह वाल्मीकि के आश्रम में रहकर पुत्र को जन्म देती है।

कथा में वा.रा. से अन्तर भी है-

१. राम का वनगमन पिता के आदेश से न होकर ग्रहदशा के कारण होता है।
२. रावण सीता का अपहरण प्रासाद से करता है।
३. सुग्रीव और हनमान् को वालि बना दिया गया है।
४. सीता का उद्धार वानरराज करता है।
५. रावण का चित्र बनाने के कारण सीता का निर्वासन होता है। श्रमण वाल्मीकि उसका पालन करते हैं।
६. सीता एक पुत्र को जन्म देती है। वाल्मीकि दो और पुत्रों की सृष्टि करते हैं।

सिंहली कथा में राम को कोहम्बा कहा गया है।

रामायण की लंका कहाँ थी, इस पर विवाद उठ खड़ा हुआ है। मध्य भारत से लेकर इसकी स्थिति मलयेशिया तक बतायी जाती है। अधिकांश विद्वान् वर्तमान लंका को ही प्राचीन लंका मानते हैं। रामायणी पात्रों से सम्बन्धित ३५ स्थान आज भी लंका में हैं-सीता ऐलिया, रावणैला गुफा, ट्रिंकोमाली, वाटीकैलोवा आदि।

एक समय था जब हमने ''कृण्वन्तो विश्वमार्यम्'' का सन्देश दिया था। राम के उदात्त चरित्र के माध्यम से हमारी मानवतावादी संस्कृति का फैलाव भारत के बाहर के असंख्य देशों में हुआ था।

आज हमारे राष्ट्र की सीमाएँ निरन्तर सिकुड़ती जा रही हैं। जितना देश बचा है उसमें भी घुन लग गया है। राष्ट्र के कर्णधार वे बने हुए हैं जिनमें न राष्ट्रीयता की समझ है और न लगाव। राजनीति के क्षेत्र में आज चाणक्य-चन्द्रगुप्त की आवश्यकता हो सकती है, तो साहित्य-संस्कृति के क्षेत्र में वाल्मीकि रामायण के नव-अवतार की। भारत के बाहर के देशों ने रामकथा को अपनी धरती और अपनी सांस्कृतिक पृष्ठभूमि के अनुसार अपनाया, इससे रामकथा में ऐसे अनेक तत्त्व समाविष्ट हो गये हैं जो इसे विकृत-सा कर देते हैं। युग की माँग है कि वाल्मीकि-रामायण के सारगर्भित रूप को विभिन्न देशी-विदेशी भाषाओं में प्रस्तुत उसे प्रचारित किया जाए, इससे रामकथा प्रभावित अनेक देश भारत से सांस्कृतिक-ऐक्य की अनुभूति कर सकेंगे।

## सहायक ग्रन्थ

१. रामकथा (उद्‌भव और विकास), श्री कामिल बुल्के, १९६२
२. रामकथा : विविध आयाम (डॉ. रमानाथ त्रिपाठी अभिनन्दन ग्रन्थ) सं. डॉ. भगीरथ मिश्र, १९८७
३. रामायण इतिवृत्त (असमिया) डॉ. सत्येन्द्र नाथ शर्मा, १९८५
४. धर्मयुग (२३.१०.६६)
५. प्राची-दर्शन जनवरी ७१, सं. श्री लल्लन प्रसाद व्यास
६. दि रामायण ट्रेडीशन इन एशिया, साहित्य अकादमी प्रकाशन, १९८०
७. एशियन वेरिएशन्स इन रामायण, साहित्य अकादमी प्रकाशन, १९८५

# महाभारत : एक परिचय

## महाभारत का स्वरूप और विकास

महाभारत के प्रणेता महर्षि कृष्णद्वैपायन, जो वेदव्यास के नाम से भी लोक-विश्रुत हैं, हमारी भारतीय मनीषा और आर्षपरम्परा के प्रथित प्राचीन प्रतिनिधि हैं। उनके वैदुष्य-ज्ञान का विशद प्रकाश सहस्रों वर्षों से पुराणों, महाभारत और ब्रह्मसूत्र-इतने विशाल वाङ्मय के रूप में सम्पूर्ण विश्व को अनुप्राणित कर रहा है। इनका नाम अन्वर्थ-संज्ञक है। शरीर का वर्ण श्याम होने के कारण इन्हें 'कृष्ण' और द्वीप में जन्म लेने के कारण द्वैपायन कहा गया। 'कृष्णद्वैपायन' का समवेत अभियान इन्हें 'वासुदेव कृष्ण' से अलग कर नाम की समानता से उत्पन्न भ्रान्ति को दूर करता है। इन्होंने श्रुतिपरम्परा से चले आ रहे वेदों का विभाग किया और उसके व्यवस्थित रूप में अपने शिष्यों को उपदेश किया। अतएव इन्हें 'वेदव्यास' अथवा 'व्यास' नाम से ही अधिकतया सम्वोधित किया जाने लगा[1], इनका एक अन्य नाम 'बादरायण' भी है। भारतीय परम्परा, महर्षि व्यास की गणना 'सप्तचिरंजीवियों' में करती है[2]। इनके महर्षि पराशर और माता सत्यवती थीं।

महर्षि व्यास द्वारा विरचित अमर आर्षकाव्य महाभारत, भारतीय लौकिक साहित्य में वाल्मीकीय रामायण की परवर्ती द्वितीय किन्तु एक अद्वितीय रचना है। रामायण और महाभारत न केवल विशालकाय आर्षकाव्य हैं अपितु वे हमारे प्राचीन इतिहास के महत्त्वपूर्ण स्रोत हैं। इन ग्रन्थों में भारतीय संस्कृति का जो भव्य निदर्शन है, वह भला अन्यत्र सुलभ कहाँ ? आधुनिक शोधपरक दृष्टि रखने वाले समीक्षकों के समक्ष यह विषय विवादास्पद हो सकता है कि महाभारत को इतिहास माना जाय अथवा काव्य ? मेरी दृष्टि में इसे एक साथ दोनों मान लेने में कोई अनौचित्य नहीं होना चाहिए। यदि महाभारत को 'इतिहास महाकाव्य' कहें तो इसमें क्या आपत्ति हो सकती है। ऐसा कहना या मानना कहीं से भी असंगत नहीं परिलक्षित होता। महाभारत में भारतीय जीवन-शैली की समग्र और यथार्थ प्रस्तुति है। इसमें धार्मिक, सामाजिक, सांस्कृतिक, राजनैतिक और आर्थिक परिस्थितियों, परम्पराओं, विचारधाराओं की प्रचुर सामग्री संगृहीत है। यह आकरग्रन्थ है और इसकी मान्यतायें शाश्वत अर्थात् सार्वकालिक और सार्वदेशिक हैं। अभिप्राय यह है कि महाभारत केवल अपने रचनाकाल के जीवनमूल्यों और घटनाओं का ही निदर्शन नहीं कराता अपितु आज के जीवनमूल्यों के लिए भी उतना ही प्रासंगिक है, जितना पहले था और भविष्य में

---

१. विव्यास वेदान् यस्मात्स तस्माद् व्यास इति स्मृतः।

२. अश्वत्थामा बलिर्व्यासो हनुमांश्च विभीषणः।
कृपः परशुरामश्च सप्तैते चिरजीविनः।।

भी उतना रहेगा। वैदिक वाङ्मय के परवर्ती साहित्य में महाभारत ही एक ऐसा सर्वप्रथम और सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है जिसमें प्राचीन बृहत्तर भारत का प्रामाणिक सामाजिक और धार्मिक इतिहास सुरक्षित है। यह भारतीय संस्कृति और आचारपरम्परा का सर्वोत्तम, विश्वसनीय, आदर्श और महत्तम ग्रन्थ है। यह कालपात्र में सुरक्षित समग्र जीवन-दर्शन का चिरन्तन क्रमबद्ध विवरण है। भारतीय आत्मा के प्रति श्रद्धा एवं विश्वास रखने वालों की आस्था का यह एकमात्र केन्द्र है।

महाभारत एक आर्ष-महाकाव्य है। काव्यप्रतिभासम्पन्न लौकिक कवियों की कृतियों से विशिष्ट और पृथक् अभिज्ञान रखने वाले ऋषि-प्रणीत काव्यों को आर्ष महाकाव्य कहा जाता है। लोक में रहते हुए भी ऋषि अलौकिक दृष्टि से सम्पन्न होते हैं। अर्थ उनकी वाणी का अनुसरण करता है-"ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति"[1]। ऋषियों के ज्ञान की गम्भीरता असन्दिग्ध है ही, उनका ज्ञान वर्तमान के साथ ही भूत और भविष्य की प्रतीति से प्रत्यययुक्त भी रहता है। यही कारण है कि उनके द्वारा प्रणीत काव्यों में एक विलक्षण अन्तर्दृष्टि होती है। उन काव्यों में केवल कविदृष्ट वस्तु का ही वर्णन नहीं होता अपितु वे लोक-कल्याण के विशद उपदेश-राशि से भी सम्पन्न होते हैं। इसीलिए वे आर्षकाव्य, लौकिक काव्यों की अपेक्षा उच्चतर महत्ता से मण्डित, अचिन्त्य काव्यसम्पद्विलसित उपजीव्य काव्यों की कोटि में परिगणित होते हैं।

इन आर्षकवियों के समक्ष, काव्य-रचना के लिए न कोई पूर्ववर्ती आदर्श था और न ही कोई काव्यपद्धति। वास्तविकता यह है कि इन्हें इनकी अपेक्षा भी न थी। वे या तो स्वतः स्फूर्त थे अथवा किसी दैवी प्रेरणा से उद्बुद्ध। जीवन की हर सम्भाव्य समस्या का समाधान करने में वे समर्थ थे। इस प्रकार की उनकी व्यापक दृष्टि, अपरिमित ज्ञान और उत्कृष्ट प्रतिभा के कारण वे आर्षकाव्य सर्वाङ्गपूर्ण हैं। वे ग्रन्थ संस्कृत-वाङ्मय के लिए कल्पवृक्ष सदृश हैं। विषयवस्तु की सर्वाङ्गता के कारण ऐसे ग्रन्थ 'आकर-ग्रन्थ' की महनीय अभिधा से अलंकृत होते हैं। परवर्ती रचनाओं के लिए इनकी उपजीव्यता स्वयंसिद्ध है। महाभारत भी एक उपजीव्य महाकाव्य है। यह न केवल परवर्ती संस्कृत महाकवियों को अपितु आज भी संस्कृत-समेत अन्य अनेक भाषाओं के रचनाकारों को काव्यसृष्टि हेतु अक्षुण्ण उत्स के रूप में निरन्तर आकृष्ट कर रहा है। महर्षि व्यास ने महाभारत की उपजीव्यता स्वयम् उद्घोषित की है-

इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः[2]
सर्वेषां कविमुख्यानामुपजीव्यो भविष्यति।
पर्जन्य इव भूतानामक्षयो भारतद्रुमः[3]

---

१. भवभूति : उत्तररामचरित, १.१०
२. महाभारत, आदिपर्व, २.३८५
३. महाभारत, आदिपर्व, १.६२

परवर्ती संस्कृत-साहित्य में महाभारत के अनेक आख्यानों को मूलकथा के रूप में ग्रहण कर अनेक काव्यों और नाटकादिकों की रचना हुई जिनमें कुछ उल्लेख्य ग्रन्थ हैं– भासकृत दूतवाक्य, ऊरुभङ्ग, दूतघटोत्कच, कर्णभार और मध्यमव्यायोग, भारविकृत किरातार्जुनीयम्, माघकृत शिशुपालवध, श्रीहर्षकृत नैषधीयचरित, कविराजकृत राघवपाण्डवीय, त्रिविक्रमभट्टकृत नलचम्पू, कालिदासकृत अभिज्ञानशाकुन्तलम्, भट्टनारायणकृत वेणीसंहार, राजशेखरकृत बालभारत, कुलशेखरकृत सुभद्राधनंजय आदि।

इस ग्रन्थ को महाभारत क्यों कहा जाता है ? इसका समाधान करते हुए इसके प्रणेता महर्षि व्यास का कथन है कि इसके महत्त्व और आकार-गौरव के कारण ही यह महाभारत कहा जाता है–

**"महत्त्वाद् भारवत्वाच्च महाभारतमुच्यते"[1]।**

महाभारत केवल भारतीय वाङ्मय में ही नहीं अपितु विश्ववाङ्मय में अप्रतिम ग्रन्थ है। आर्षमनीषा की दृष्टि से यह इतना महान् और विशिष्ट है कि इसकी तुलना के लिए एक ओर इसको और दूसरी ओर साङ्गवेद, धर्मशास्त्र और अट्ठारहों पुराण रखे जा सकते हैं–

**"अष्टादशपुराणानि धर्मशास्त्राणि सर्वशः।**
**वेदाः साङ्गास्तथैकत्र भारतं चैकतः स्थितम्"।।**

विषय की व्यापकता, आकार की विशालता और लोकप्रियता में यह सर्वथा अद्वितीय और अतुलनीय है। ग्रन्थ में उपन्यस्त विषयों[2] का क्षेत्र इतना विस्तृत और वैविध्यपूर्ण है कि महाभारतकार का यह कथन सर्वथा यथार्थ है कि जो इस महाभारत में है, वह अन्यत्र भी है किन्तु जो यहाँ नहीं है, वह कहीं नहीं है–

---

१. **महाभारत** आदिपर्व, १.२७४

२. महाभारत, आदिपर्व के प्रथम अध्याय में महर्षि व्यास ने महाभारत के वर्ण्यविषय को संक्षेपतः इस प्रकार प्रस्तुत किया है–कृतं मयेदं भगवन् काव्यं परमपूजितम्। ब्रह्मन् वेदं रहस्यं च यच्चान्यत् स्थापितं मया।
साङ्गोपनिषदां चैव वेदानां विस्तरक्रिया। जरामृत्युभयव्याधिभावाभावविनिश्चयः।।
भूतं भव्यं भविष्यं च त्रिविधं कालसंज्ञितम्। इतिहासपुराणानामुन्मेषं निर्मितं च यत्।
विविधस्य च धर्मस्य ह्याश्रमाणां च लक्षणम्। चातुर्वर्ण्यविधानं च पुराणानां च कृत्स्नशः।
तपसो ब्रह्मचर्यस्य पृथिव्याश्चन्द्रसूर्ययोः। ग्रहनक्षत्रताराणां प्रमाणं च युगैः सह।।
ऋचो यजूंषि सामानि वेदाध्यात्मं तथैव च। न्यायशिक्षाचिकित्सा च दानं पाशुपतं तथा। हेतुनैव समं जन्म दिव्यमानुषसंज्ञितम्। तीर्थानां चैव पुण्यानां देशानां चैव कीर्तनम्।
नदीनां पर्वतानां च वनानां सागरस्य च। पुराणानां चैव दिव्यानां कल्पानां युद्धकौशलम्।
वाक्यजातिविशेषांच लोकयात्राक्रमश्च यः। यच्चापि सर्वं वस्तु तच्चैव प्रतिपादितम्।
**महाभारत**, आदिपर्व, प्र.अ. श्लोक ६१-७०

"धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्"[१]

इसी तथ्य को लोकोक्ति में हम इस रूप में पाते हैं-"यन्न भारते तन्न भारते।" भारतीय वाङ्मय की महनीय परम्परा का वाहक और प्रतिनिधि यह ग्रन्थ अपने सर्वविषयक महत्त्व के कारण समस्त विश्व में समादृत है। विद्वद्वर्ग की यह मान्यता है कि यदि किसी प्रलय के कारण भूमण्डल के विनाश की सम्भावना की दशा में मात्र महाभारत को कालपात्रादि किसी उपायविशेष से बचाया जाय तो वह प्रलयोत्तर काल में पृथिवी के प्रलयपूर्व काल की सभ्यता-संस्कृति का ज्ञान कराने के लिए पर्याप्त होगा। महर्षि व्यास द्वारा प्रणीत और मानवमात्र के कल्याण के लिए करुणापूर्वक लिपिबद्ध कराकर प्रदत्त, भारतीय संस्कृति के इस मूल अमूल्य न्यास को भारतीय परम्परा ने अत्यन्त अध्यवसाय द्वारा हजारों वर्षों से सुरक्षित रखा है। विद्वानों ने महाभारत को एशिया भूखण्ड की प्रतिभा का सर्वोत्कृष्ट मानदण्ड स्वीकार किया है, जो संस्कारवान् मनुष्य, सभी अङ्गों सहित चारों वेदों और उपनिषदों को अच्छी तरह जानता हो किन्तु महाभारत को नहीं जानता, उसे विद्वान् (विचक्षण) नहीं कहा जा सकता-

"यो विद्याच्चतुरो वेदान् साङ्गोपनिषदो द्विजः।
न चाख्यानमिदं विद्यान्नैव स स्याद्विचक्षणः[२]"

क्योंकि यह इतिहास[३] और काव्य[४] तो है ही, अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र और कामशास्त्र भी होने के कारण मानवजीवन अथ च प्राणिमात्र अथवा चराचर जीव-जगत् का समग्र शास्त्र है-

"अर्थशास्त्रमिदं प्रोक्तं धर्मशास्त्रमिदं महत्।
कामशास्त्रमिदं प्रोक्तं व्यासेनामितबुद्धिना"[५] ।।
"धर्मशास्त्रमिदं पुण्यमर्थशास्त्रमिदं परम्।
मोक्षशास्त्रमिदं प्रोक्तं व्यासेनामितबुद्धिना[६] ।।"

---

१. महाभारत, आदिपर्व, ६२.५३
२. महाभारत, आदिपर्व २.३८२
३. वही, १.८७, २.३९-४०, २.३८५, ६२.२०
४. वही, १.७२-७३-७४
५. वही, २.३८३
६. महाभारत आदिपर्व, ६२.२३

महर्षि व्यास ने महाभारत की रचना तीन वर्षों में की थी–

त्रिभिर्वर्षैरिदं पूर्ण कृष्णद्वैपायनः प्रभुः।
अखिलं भारतं वेदं चकार भगवान् मुनिः'[1] ।।

यह कहना कठिन है कि उपर्युक्त 'वर्ष' किस कालगणना के अनुसार है ? वह 'मानव वर्ष' है अथवा 'देववर्ष'? क्योंकि पुराणों में कालगणना की कई पद्धतियाँ प्रचलित हैं। अस्तु, यह वर्ष-गणना एक जिज्ञासा का विषय हो सकता है किन्तु इस विवाद में पड़े बिना इतना तो निश्चितरूप से कहा जा सकता है कि महर्षि को इस विशाल ग्रन्थ की रचना करने में मानवदृष्टि से पर्याप्त समय लगा होगा।

महाभारत की रचना और लेखन के सम्बन्ध में जो पुरावृत्त[2] प्राप्त होता है, तदनुसार महर्षि कृष्णद्वैपायन ने सर्वप्रथम इसकी रचना अपने मानस में की। तत्पश्चात् उसे लिपिबद्ध करने की इच्छा से ब्रह्मा से निवेदन किया–"भगवन् मैंने विविध ज्ञानों के कोष महाभारत की रचना की है। इसे लिपि-बद्ध करने के लिए मुझे उपयुक्त लेखक की आवश्यकता है"। ब्रह्मा ने महर्षि से कहा–"इस कार्य के लिए गणेश सर्वथा उपयुक्त होंगे"। तब महर्षि व्यास ने गणेश का ध्यान किया और गणेश उनके समक्ष उपस्थित हो गए। महर्षि के समक्ष आए हुए गणेश से महाभारत का लेखनकार्य सम्पन्न करने की अभ्यर्थना की। गणेश ने प्रसन्नतापूर्वक अपनी स्वीकृति दे दी और व्यास से कहा कि लेखन के लिए मैं तैयार तो हूँ किन्तु एक शर्त है कि मेरी लेखनी रुकनी नहीं चाहिए। इसपर महर्षि व्यास ने भी गणेश से निवेदन किया कि आप प्रत्येक श्लोक का अर्थ समझकर ही लिखिएगा। गणेश ने व्यास का कथन स्वीकार कर लिया। व्यास श्लोक निर्माण कर बोलते जाते थे और गणेश तदनुसार लिखते जाते थे। जब महर्षि व्यास को श्लोक बनाने के लिए कुछ सोचने के लिए अपेक्षा होती थी तब इसके लिए कुछ समय निकालने के लिये वे रहस्यात्मक अर्थ वाले कूट (गूढार्थ) श्लोक बोल देते थे। शर्त के अनुसार बिना अर्थ समझे गणेश को लिखना नहीं था। अतः जितनी देर में गणेश उस कूट श्लोक का अर्थ समझते और फिर लिखते थे, उतनी देर में महर्षि व्यास आगे के लिए श्लोकों की रचना कर लेते थे। ऐसे श्लोंको की संख्या[3]

---

१. वही ६२.४१-४२.५२
२. वही १.५४-८३ अत्र केचन श्लोकाः-
परं न लेखकः कश्चिदेतस्य भुवि विद्यते।
काव्यस्य लेखनार्थाय गणेशः स्मर्यतां मुने।
लेखको भारतस्यास्य भव त्वं गणनायक।
मयैव प्रोच्यमानस्य मनसा कल्पितस्य च।।
श्रुत्वैतत् प्राह विघ्नेशो यदि मे लेखनी क्षणम्।
लिखतो नावतिष्ठेत तदा स्यां लेखको ह्यहम्।।
व्यासोऽप्युवाच तं देवमबुद्ध्वा मा लिख क्वचित्।
ओमित्युक्त्वा गणेशोऽपि बभूव किल लेखकः।।
३. महाभारत, आदिपर्व, १.८१

८८०० कही गई है। इस प्रकार महाभारत लिखा गया।

यद्यपि सम्पूर्ण महाभारत महर्षि व्यास की रचना मानी जाती है किन्तु इसके अनुशीलन से ज्ञात होता है कि इसकी रचना अकेले व्यास ने ही नहीं की होगी। महाभारत को वर्तमान लक्षश्लोकात्मक स्वरूप ग्रहण करने में कई शताब्दियाँ लगी होंगी। महर्षि व्यास द्वारा रचित मूल इतिहास[1] अथवा काव्य[2] की कथावस्तु का परवर्ती काल में अनवरत गति से नानाविध विस्तार हुआ। मूल ग्रन्थ में निबद्ध युद्ध के सीधे-सपाट वर्णनों को आलंकारिक शैली में खूब बढ़ा-चढ़ाकर प्रस्तुत किया गया और बीच-बीच में विविध विषयों से सम्बद्ध अनेक आख्यानों और उपाख्यानों की योजना हुई। पाश्चात्त्य प्राच्यविद्या-विदों ने भाषा-वैज्ञानिक अध्ययन के आधार पर भाषा एवं भावों के सातत्य तथा एकरूपता का अभाव देखकर यह मत प्रतिपादित किया कि वर्तमान महाभारत की रचना अनेक लोगों ने मिलकर अनेक शताब्दियों में की है। यह सत्य है कि पाश्चात्त्य विद्वान् भारतीय परम्परा एवम् आस्था की दृष्टि से हमारे आर्षग्रन्थों को नहीं देखते अपितु वे अनुसन्धित्सु की वैज्ञानिक विवेचक दृष्टि से उनकी समीक्षा करते हैं। पाश्चात्त्य विद्वानों के मत का समर्थन अनेक भारतीय विद्वानों ने भी किया है। यहाँ यह स्पष्ट कर देना आवश्यक है कि प्राचीन काल में वर्तमान काल के रचनाकारों की तरह कर्तव्य-विषयक मोह न था। किसी विश्रुत कवि के नाम से कोई रचना लिखकर लोक-प्रचलित कर देना-सामान्य बात थी। साथ ही, विद्वान् प्रतिलिपिकार ग्रन्थ की प्रतिलिपि करते समय मूल ग्रन्थ में यथेष्ट प्रक्षेप और पाठान्तर कर देते थे। इस प्रवृत्ति से उत्पन्न समस्या से संस्कृत वाङ्मय आज भी जूझ रहा है। वैदिक वाङ्मय, विशेषतः संहिताओं की, इस प्रवृत्ति से रक्षा करने के लिए आठ विकृतियों (पाठ-प्रकारों) कर विधान करके, उसके द्वारा एक-एक अक्षरों को बाँध दिया और इस तरह उसमें प्रक्षेप या पाठभेद की सम्भावना को सर्वथा समाप्त कर दिया गया। यही कारण है कि वैदिक साहित्य आज भी यथावत् है। इसके विपरीत लौकिक साहित्य में इसके कारण प्रक्षेपों और पाठान्तरों की भरमार हो गई। निश्चय ही महाभारत भी इससे अत्यधिक प्रभावित है। आज स्थिति यह है कि लाख प्रयत्न करने पर भी मूल महाभारत (जय) का विनिश्चय करना अत्यन्त कठिन है।

विद्वानों की मान्यता है कि वर्तमान महाभारत मूलतः 'जय'[3] नामक काव्य का विकसित रूप है। इसके विकास के तीन स्तर परिलक्षित होते हैं। प्रारम्भ में मूलकथा संक्षिप्त थी और कालान्तर में इसमें परिवर्तन-परिवर्धन होते रहे। कुछ लोग अधोलिखित श्लोक के आधार पर मूल 'जय' नामक काव्य में ८८०० श्लोक मानते हैं–

---

१. वही १६, ५४, ८७, २.३६, ४०, ३८५, ६२.१७, २०,४०,४६
२. वही १.६१, ७२ ,७३, ७४
३. **महाभारत**, आदिपर्व १.१,६२.२०

"अष्टौ श्लोकसहस्राणि अष्टौ श्लोकशतानि च।
अहं वेद्मि शुको वेत्ति संजयो वेत्ति वा न वा"[1]

किन्तु इस श्लोक के अनुसार महाभारत में ८८०० कूट श्लोक हैं जिन्हें (गणेश के अतिरिक्त) व्यास, शुकदेव-दोनों ही जानते हैं, संजय पता नहीं जानता है या नहीं। अतः उपर्युक्त श्लोक संख्या को मूल महाभारत की श्लोक संख्या मानना उचित नहीं है। महाभारत के आदिपर्व में इसकी रचना और श्लोक-संख्या का अतिरंजनापूर्ण विवरण प्राप्त होता है। इस विवरण के अनुसार, महर्षि व्यास ने उपयोगिता और अधिकारी अध्येताओं के सामर्थ्य की दृष्टि से महाभारत के कई संस्करण किए जिनमें अधिकतम श्लोक ६० लाख और न्यूनतम श्लोक २४ हजार हैं–

"इदं शतसहस्रं तु लोकानां पुण्यकर्मणाम्।
उपाख्यानैः सह ज्ञेयमाद्यं भारतमुत्तमम्।।
चतुर्विंशतिसाहस्रीं चक्रे भारतसंहिताम्।
उपाख्यानैर्विना तावद् भारतं प्रोच्यते बुधैः।
ततोऽप्यर्धशतं भूयः संक्षेपं कृतवानृषिः।
अनुक्रमणिकाध्यायं वृत्तान्तं सर्वपर्वणाम्।
इदं द्वैपायनः पूर्वं पुत्रमध्यापयच्छुकम्।।
ततोऽन्येभ्योऽनुरूपेभ्यः शिष्येभ्यः प्रददौ विभुः।
षष्टिं शतसहस्राणि चकारान्यां स संहिताम्।।
त्रिंशच्छतसहस्रं च देवलोके प्रतिष्ठितम्।
पित्र्ये पंचदश प्रोक्तं गन्धर्वेषु चतुर्दश।।
एकं शतसहस्रं तु मानुषेषु प्रतिष्ठितम्।
नारदोऽश्रावयद् देवानसितो देवलः पितृन्।।
गन्धर्वयक्षरक्षांसि श्रावयामास वै शुकः।
अस्मिंस्तु मानुषे लोके वैशम्पायन उक्तवान्।।
शिष्यो व्यासस्य धर्मात्मा सर्ववेदविदां वरः।
एकं शतसहस्रं तु मयोक्तं वै निबोधत[2] ।।"

महर्षि कृष्ण-द्वैपायन द्वारा विरचित 'पंचम वेद' की मान्यता वाला यह विशाल ग्रन्थ 'कार्ष्णवेद' की संज्ञा से भी अभिहित किया जाता है[3]। सर्वप्रथम इस महनीय इतिहास को

---

१. वही १.८१
२. महाभारत, आदिपर्व, १.१०१-१०६
३. कार्ष्णं वेदमिमं विद्वांश्रावयित्वार्थमश्नुते।। वही, ६२.१८

महर्षि व्यास ने अपने पुत्र शुकदेव को पढ़ाया। तत्पश्चात् वैशम्पायन आदि ने अपने शिष्यों को सुनाया। देवर्षि नारद ने देवताओं को और असित देवल ने इसे पितरों को सुनाया। शुकदेव जी ने इसे यक्ष, गन्धर्व और राक्षसों को सुनाया। अर्जुन के प्रपौत्र जनमेजय के सर्पयज्ञ के अवसर पर वैशम्पायन ने इसे जनमेजय-सहित उपस्थित मनुष्यों को सुनाया। जनमेजय ने वैशम्पायन से राजधर्मादिविषयक अपनी जिज्ञासाओं का समाधान चाहा था और समाधान में परमज्ञानी महर्षि वैशम्पायन ने जो उत्तर दिए वे भी कालान्तर में चलकर इस मूलग्रन्थ में सन्निविष्ट हो गए। एक बार नैमिषारण्य तीर्थ (आधुनिक उत्तर प्रदेश के सीतापुर जिला में) में शौनक आदि ऋषियों ने द्वादशवर्षीय यज्ञ (सत्र) का आयोजन किया। इस सत्र के अवसर पर लोमहर्षण के पुत्र उग्रश्रवा सौति ने ऋषियों को सम्पूर्ण महाभारत सुनाया। शौनकादि ऋषियों ने जो विविध प्रश्न किए और सौति ने उनका आख्यानादि से समर्थित जो समाधान प्रस्तुत किया, वह सब पुनः भारतसंहिता में सन्निविष्ट हुआ। इस प्रकार इस दीर्घकालिक प्रवचन के फलस्वरूप इस ग्रन्थ के कलेवर में व्यापक परिवर्धन हुआ और महर्षि व्यासविरचित "काव्य" अव "महाकाव्य" अथवा "भारत" अव "महाभारत" हो गया। आगे चलकर इसके साथ खिल पर्व के रूप में हरिवंश-पुराण जोड़ देने से इसकी श्लोक संख्या एक लाख हो गई।

आजकल भी किसी महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के अनेक संस्करण लेखक द्वारा मूल्य और उपयोगिता की दृष्टि से बनाये जाते हैं और कहीं-कहीं उनका सारांश भी प्रस्तुत किया जाता है। मूलग्रन्थ की रचना के पश्चात् उसके डीलक्स संस्करण, बृहत् संस्करण, लघु संस्करण, सामान्य संस्करण, संक्षिप्त संस्करण, छात्र संस्करण प्रस्तुत किए जाते हैं। महाभारत में उपलब्ध वर्णन के अनुसार महर्षि व्यास ने भी ऐसा ही किया था। प्रथमतः उन्होंने एक लाख श्लोकों की भारत संहिता बनाई। फिर उससे उपाख्यानों को निकालकर चौबीस हजार श्लोकों की भारत संहिता बनाई। पुनः मात्र डेढ़ सौ श्लोकों का एक पर्वानुक्रम सारांश बनाया। उन्होंने साठ लाख श्लोकों का महाभारत बनाया जिसमें से ३० लाख श्लोकों का ग्रन्थ देवलोक में, पन्द्रह लाख पितृलोक में, चौदह लाख गन्धर्व लोक में और एक लाख श्लोक मनुष्य लोक में समादृत हुए। इस प्रकार हम देखते हैं कि महाभारत का कई स्तरों पर कई प्रकार से विकास और प्रसार हुआ। यहाँ महाभारत के वक्ता और श्रोता की संकेत-सारिणी देना असीमीचीन न होगा–

(१) महर्षि कृष्णद्वैपायन (व्यास)

| (२) असित देवल (पितरों को) | (२) नारद (देवताओं को) | (२) वैशम्पायन (जनमेजय आदि मनुष्यों को) | (२) शुकदेव (यक्ष, गन्धर्व और राक्षसों को |
|---|---|---|---|
| | | (३) उग्रश्रुवा सौति | |
| | | (४) शौनक आदि ऋषियों को | |

महाभारत के लिए कई नामों का उल्लेख महाभारत स्वयं करते हैं। इसे 'काव्य', 'जय', 'भारत', 'महाभारत' के अतिरिक्त कार्ष्णवेद और 'शतसाहस्रीसंहिता' भी कहा गया है। जब व्यास ने ब्रह्मा से अपनी रचना के सम्बन्ध में निवेदन किया तब ब्रह्मा ने इस ग्रन्थ को 'काव्य' नाम से प्रसिद्ध होने का वरदान दे दिया–

**"जन्मप्रभृति सत्यां ते वेद्मि गां ब्रह्मवादिनीम्।**
**त्वया च काव्यमित्युक्तं तस्मात् काव्यं भविष्यति"[1]।।**

अर्थात् मैं जानता हूँ कि जन्म से ही तुम्हारी ब्रह्मवादिनी वाणी सत्यभाषण करती रही है। तुमने अपनी रचना को काव्य कहा है अतः अब यह 'काव्य' के नाम से ही प्रसिद्ध होगी।

'जय'[2] नाम का उल्लेख महाभारत के लिए, महाभारत में ही कई स्थलों पर हुआ है। महाभारत का प्रथम ही श्लोक 'जय' का उल्लेख करते हुए इस ग्रन्थ का नाम 'जय' बतलाता है–

**"नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम्।**
**देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत्"।।**
**(महाभारत, आदिपर्व, १.१)**

आगे एक स्थान पर और भी स्पष्टता के साथ महाभारत को 'जय' कहा गया है–
"जयनामेतिहासोऽयं श्रोतव्यो विजिगीषुणा[3]।"

१. **महाभारत,** आदिपर्व, १.७२
२. 'जय' शब्द का अर्थ महाभारत नामक इतिहास ही है। अथवा, अठारहों पुराण, वाल्मीकिरामायण आदि सभी आर्षग्रन्थों की संज्ञा 'जय' है। (**महाभारत,** गीताप्रेस, चतुर्थ संस्करण, आदिपर्व, पृ.१ पर प्रथम पादटिप्पणी)
३. **महाभारत,** आदिपर्व, ६२.२०

जिन ८८०० श्लोकों को मूल 'जय' काव्य का कलेवर कहा गया है, वे वस्तुतः व्यास द्वारा महाभारत में निविष्ट कूटपद्य हैं। महाभारत में कहीं भी ८८०० श्लोकों को जय काव्य नहीं कहा गया है। पाश्चात्त्य विद्वानों ने निराधार ही इन ८८०० श्लोकों को जय काव्य से सम्बद्ध कर दिया और भ्रान्त धारणा अन्य विचारकों में भी सङ्क्रान्त हो गयी। महर्षि व्यास ने जिस कारण महाभारत में यत्र तत्र इन कूट श्लोकों की रचना की है वह पहले बताया जा चुका है। ध्यातव्य है कि ये समस्त ८८०० कूट श्लोक एकत्र नहीं लिखित है। और मूल महाभारत में ८८०० श्लोक होने की धारणा को प्रचारित करने वाले विद्वानों ने भी इन ८८०० श्लोकों की सही पहचान कर उन्हें एकत्र या संकलित नहीं किया है। अतः 'जय' 'भारत' का ही अपरनाम है जो चतुर्विंशतिसाहस्रीसंहिता है[1]। परवर्ती लौकिक संस्कृत साहित्य में महर्षि व्यास की इस महनीय कृति का स्मरण सर्वत्र 'भारत' के रूप में ही हुआ है। कतिपय उदाहरण द्रष्टव्य हैं–

**नमः सर्वविदे तस्मै व्यासाय कविवेधसे।**
**चक्रे पुण्यं सरस्वत्या यो वर्षमिव भारतम्।।** (हर्षचरित, प्रथम उच्छवास,)
**कथैव भारती यस्य न व्याप्नोति जगत्त्रयम्।।** (वही,प्र.उ.)
**व्यासगिरां निर्यासं सारं विश्वस्य भारतं वन्दे।।**
**भूषणतयैव संज्ञां यदङ्किनां भारती वहति।।** (आर्यासप्तशती, ३१)
**श्रवणांजलिपुटपेयं विरचितवान् भारताख्यममृतं यः।**
**तमहमरागमकृष्णं कृष्णद्वैपायनं वन्दे।।** (वेणीसंहार, १.४)

विषय का विवेचन करने पर निष्कर्षतः यह सिद्ध होता है कि प्रकृत ग्रन्थ के दो ही रूपान्तर हुए हैं, नाम चाहे जितने रहे हों[2] प्रथमतः मूल ग्रंथ है जय या भारत और उसका

---

१. वाल्मीकीय रामायण को भी "चतुर्विंशतिसाहस्रीसंहिता" कहते हैं। इसमें सात काण्ड और चौबीस हजार श्लोक हैं। कालक्रम की दृष्टि से, महाभारत वाल्मीकीय रामायण के बाद की रचना है। अतः महाभारतकार के समक्ष रामायण आदर्श और उदाहरण के रूप में अवश्य ही रहा होगा। दोनों ही ग्रन्थों के कथानक का केन्द्रबिन्दु "अधर्म पर धर्म की जय" रहा है। दोनो के नायक, दो युगों के नारायणावतार श्रीराम और श्रीकृष्ण रहे। युद्ध का कारण भी समान रूप से दोनों में ही राज्य और स्त्री-अपमान है। रामायण के अनेक सर्ग, महाभारत के अध्यायों से कथानक की एकरूपता में मिलते-जुलते हैं। इस प्रकार रामायण का अनुकरण महाभारत में स्पष्टरूप से परिलक्षित होता है। अतः अनुकरणात्मक स्वभाव के आधार पर रामायण का कलेवर (श्लोक संख्या) महाभारतकार के चित्त में अवश्य रहा होगा। रामायण में चौबीस हजार श्लोक तो महाभारत में भी उतने ही। अनुकरण में काव्यरचना की प्रवृत्ति परवर्ती काल में भी पायी जाती है। शतकों और सप्तशती काव्यों की रचनायें इस प्रवृत्ति की परिचायिका हैं। महाकाव्यों में भी भारवि के किरातार्जुनीय की अनुकृति माघ के शिशुपालवध में स्पष्ट है।

२. कृष्ण (द्वैपायन) द्वारा निर्मित होने से महाभारत को 'कार्ष्णवेद' कहा गया इसी प्रकार एक लाख (शतसहस्र) श्लोकों वाला होने तथा ज्ञान में वेदों के समान होने से महाभारत को 'शतसाहस्रीसंहिता' कहते हैं।

परिवर्धित रूप है महाभारत। जैसाकि ऊपर कहा जा चुका है, आठ हजार आठ सौ श्लोकों वाले जय काव्य की धारणा नितान्त भ्रान्त है। चौबीस हजार श्लोक वाला ग्रन्थ ही जय या भारत था। इसका कर्ता व्यास ही हैं न कि वैशम्पायन। महाभारत में ही उल्लिखित है कि व्यास की उपस्थिति में, उन्हीं के आदेश से वैशम्पायन ने जनमेजय को महाभारत सुनाया।

ऐसा प्रतीत होता है कि 'भारत' कथा महर्षि व्यास ने पहले स्वयं संक्षेपतः जनमेजय को सुनायी,[1] तत्पश्चात् जनमेजय द्वारा विस्तार से सुनाने की इच्छा प्रकट करने पर उन्होंने अपने शिष्य वैशम्पायन को, जिन्हें उन्होंने स्वयं महाभारत पढ़ाया था, महाभारत की कथा सुनाने की आज्ञा दी और वैशम्पायन ने जनमेजय को वह कथा (इतिहास) सविस्तर सुनायी[2]। कालान्तर में यह 'भारत' जब सौति के मुख से शौनकादि ऋषियों को सुनाया गया तो और भी प्रश्नोत्तर तथा उपाख्यान जुड़े और फिर हरिवंशपुराण को सम्मिलित कर सम्पूर्ण श्लोकों की संख्या एक लाख हो गयी। इस प्रकार इस जयकाव्य (अथवा इतिहास) के दो रूप निश्चित रूप से प्रचलित थे-भारत और महाभारत। आश्वलायन गृह्यसूत्र में स्पष्ट रूप से भारत और महाभारत का एक साथ उल्लेख किया गया है-

"सुमन्तुजैमिनिवैशम्पायन-पैल-सूत्रभाष्य-भारत-महाभारत-धर्माचार्याः"[3]। श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य महाभारत के त्रिस्तरीय विकास को ही मानते हैं। पाश्चात्त्य विद्वान् मैक्डानेल तथा विण्टरनित्ज का मत है कि भरतवंशी वीरों के युद्ध की मूलकथा की परिधि में अनेक आख्यान (धर्म, कर्म एवं ज्ञानोपदेश) कथाओं के रूप में समाहित हो गए और अनेक लेखकों द्वारा समय-समय पर जोड़े गए। पुरोहितों तथा ब्राह्मणों ने मूलकथा में ब्राह्मणों से सम्बद्ध उपदेश जोड दिये। डा. सुक्थणकर ने प्रमाणपुष्ट मत व्यक्त किया है कि भृगुवंशी ब्राह्मणों द्वारा किये गये सम्पादनों का ही परिणाम, महाभारत का परिवर्धित रूप है। सर इडविन आर्नाल्ड ने 'इण्डियन आइडीअल्स' में महाभारत को "पूर्व का बेशकीमती रत्न" कहा है। विश्वसाहित्य (के इतिहास) में ऐसा कोई काव्य नहीं जो आकार की विशालता में इसकी तुलना कर सके। इसकी विपुलकायता के सापेक्ष, ग्रीक के कवि होमर का 'इलियड' नामक महाकाव्य, जो प्रायः दस हजार पंक्तियों का है, एक छोटी सी कविता के समान प्रतीत होता है। मैक्डानेल का मानना है कि 'इलियड' और 'ओडिसी' दोनों को मिला देने पर भी महाभारत की तुलना में वे आठवाँ अंश ही ठहरते हैं। सर चार्ल्स इलियट तात्त्विक दृष्टि से महाभारत को 'इलियड' की अपेक्षा बृहत्तर मानते हैं। महाभारत के विषयों की

---

१. कर्मान्तरेष्वकथयन् द्विजा वेदाश्रयाः कथाः। व्यासस्त्वकथयच्चित्रमाख्यानं भारतं महत्।।
म.भा. आदि पर्व, ५९.५

२. तस्य तद्वचनं श्रुत्वा कृष्णद्वैपायनस्तदा। शशास शिष्यमासीनं वैशम्पायनमन्तिके।।
कुरूणां पाण्डवानां च यथा भेदोऽभवत्पुरा। तदस्मै सर्वमाचक्ष्व यन्मत्तः श्रुतवानसि।।
गुरोर्वचनमाज्ञाय स तु विप्रर्षभस्तदा। आचचक्षे ततः सर्वमितिहासं पुरातनम्।। महा. आदि पर्व ६०.२१-२३

३. आश्वलायन गृह्यसूत्र, ३.४.४

व्यापकता और लोक में उसके आदर तथा उपयोग को देखते हुए उसे "पंचम वेद" की संज्ञा से विभूषित करना कहीं से भी अनुचित नहीं है। वस्तुतः महाभारत विश्वसाहित्य का एक अप्रतिम ग्रन्थरत्न है।

महाभारत का विकास किस प्रकार हुआ ? यह एक जिज्ञासा का विषय है। महाभारत के विकास का क्रम श्रौतयागों के काल से आरम्भ होता है। यज्ञीय कर्मकाण्ड के पश्चात् धर्म-आचार-नीति सम्बन्धी प्रवचन के प्रमाण उपलब्ध होते हैं। आज भी यह परम्परा अक्षुण्ण है। उस प्रवचन-परम्परा ने क्रमशः आख्यान-परम्परा का रूप ले लिया और नये-नये अवसरों पर वक्तृ-भेद से उसमें नए-नए आख्यान जुड़ते गए। इन आख्यानों के बीज ऋग्वेद के संवाद-सूक्तों में पाये जाते हैं। सूत्र-ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि श्रौत तथा गृह्य-कृत्यों के अवसर पर वैदिक-आख्यानों का प्रवचन एवं श्रवण हुआ करता था। अश्वमेध आदि दीर्घसत्रों के अवकाशकाल में भी वीरों और देवों के आख्यान सुने जाते थे। महाभारत के ही वर्णनों से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि इन आख्यानों को सुनाने की शिक्षा परम्परया दी जाती थी। महाभारतकार महर्षि व्यास ने स्वयं महाभारत की रचना करने के पश्चात् इसकी शिक्षा अपने पुत्र शुकदेव और शिष्यों-वैशम्पायन आदि को दी थी। फिर ये शिष्य यज्ञों के अवसर पर इतिहास या वीरगाथा के रूप में इसे आख्यानादि दृष्टान्तों से मण्डित कर सुनाते थे। जनमेजय के सर्प-सत्र के अवसर पर यज्ञ के विश्रामकाल में जहाँ अन्य आचार्य वेदों की कथायें कहते थे, वहीं महर्षि व्यास महाभारत की आश्चर्यजनक कथा सुनाया करते थे। बाद में उसी सत्र में जनमेजय को यही महाभारत-कथा व्यास के शिष्य वैशम्पायन ने सुनाया और नैमिषारण्य तीर्थ के द्वादशवर्षीय यज्ञ में महाभारत की कथा को उग्रश्रवा सौति ने शौनक आदि ऋषियों को और अधिक विस्तार से सुनाया। यज्ञों के अवसर पर जो आख्यान सुनाये जाते थे, उन आख्यानों का संग्रह भी किया जाने लगा, यथा-सुपर्णाख्यान। इन आख्यानों में संगृहीत कथायें मुख्यरूप से देवों, राक्षसों, नागों और राजाओं की थीं। ये आख्यान-संग्रह श्रुतिपरम्परा से प्रचलित और संरक्षित थे। मौखिक परम्परा के अतिरिक्त उनके लिपिबद्ध होने का अनुमान करना कठिन है। इन आख्यानों की मूलकथाओं के रूप भी क्रमशः विकसित होते रहे और इनमें वीरों के शौर्य सम्बन्धी प्रशंसात्मक गीत भी जोड़े जाने लगे जिन्हें 'गाथानाराशंसी' कहते हैं। रामायण और महाभारत में 'गाथा-नाराशंसी' पाये जाते हैं।

रामायण-महाभारत के लिपिबद्ध होने से पूर्व उनसे सम्बद्ध कथानक गीतों के रूप में लोक में गाये जाते रहे होंगे। इन वीरस्तुतियों के मूल प्रणेता और प्रचारक गायक 'सूत' कहे जाते थे। उत्सवों अथवा विशेष अवसरों पर मुख्य रूप से राजाओं के समक्ष और कभी-कभी जनता के बीच भी वे गाकर इन आख्यानों को सुनाते थे। इन्हीं सूतों की जाति-विशेष में महाभारत के आख्यानों का प्रादुर्भाव हुआ। महाभारत के प्रचार-प्रसार में इन सूतों का बहुत अधिक योगदान है। राजसभाओं और सामन्त-वीथियों के अतिरिक्त नगरों-ग्रामों में भी अपनी आजीविका के लिए ये सूत इन लोकप्रिय आख्यानों को सुनाया

करते थे। (आज भी नगरों-ग्रामों में यह परम्परा जीवित है)। नट आदि जनजातियों और भिक्षुओं द्वारा प्राचीन कथाओं और वीरों की शौर्यगाथायें आज भी सुनायी जाती हैं। आधुनिक काल में महाभारत-कथा-गायन की एक विशेष शैली-'पाण्डवानी' के द्वारा, मध्यप्रदेश की एक लोकगायिका तीजनबाई ने न केवल भारतवर्ष अपितु विश्व के अनेक देशों में प्रचुर सम्मान और ख्याति अर्जित की है। भारत सरकार ने उसे 'पद्मश्री' का गौरवास्पद अलंकरण प्रदान किया है। इनमें से अनेक गायक प्रतिभा-सम्पन्न और व्युत्पन्न होने के साथ ही आशुकवि भी होते थे। कथावाचकों की तरह वे भी पारम्परिक होते थे। जैसे कथावचक अवसर और आवश्यकता के अनुसार अपनी प्रतिभाकल्पना से उन आख्यानों अथवा कथाओं में अपनी ओर से भी कुछ चमत्कृति पूर्ण जोड़-तोड़ करते रहते थे वैसे ही ये गाथा-गायक भी। कालान्तर में वे प्रक्षिप्त अंश भी पारम्परिक कथा के अंगभूत होकर लोक में प्रवाहित होने लगते थे। महाभारत के विभिन्न संस्करणों में प्रान्तीय भेद के साथ ये प्रक्षिप्तांश भी उपलब्ध होते हैं। इस प्रकार महाभारत की कथा अनेक शताब्दियों तक इन सूतों की रसना पर अंकुरित होकर फूलती-फलती रही। महाभारत से ही विदित होता है कि मुख्य युद्ध का आँखों देखा वर्णन संजय ने नेत्रविहीन धृतराष्ट्र से किया था। संजय सूत थे और नैमिष तीर्थ में शौनकादि ऋषियों को द्वादशवर्षीय यज्ञ में महाभारत की कथा सुनाने वाले 'सौति' भी सूत ही थे।

लिपि के आविष्कार और लेखनकाल का विकास होने पर महाभारत मौखिक (श्रुति) परमपरा से लिखित परम्परा में आया। महाभारत के रचनाकार महर्षि व्यास के जीवन-काल में ही यह महान् ग्रन्थ लिपिबद्ध हो गया था-ऐसा हमें महाभारत के आदिपर्व से ही ज्ञात होता है। ब्रह्मा के परामर्श से महर्षि व्यास ने गणेश से महाभारत को लेखबद्ध कराया था। इस प्रकार महाभारत का सर्वप्रथम लेखक होने का श्रेय गणेश को ही प्राप्त है। यद्यपि महाभारतकार गणेश का कोई परिचय न देकर मात्र नाम्ना ही उनका उल्लेख करते हैं, तथापि पौराणिक परमपरानुसार महाभारत के लेखक गणेश, शिव-पार्वती के पुत्र गणेश से अभिन्न ही हैं। महाभारत की लेखबद्धता का कोई प्रामाणिक इतिहास न तो उपलब्ध है और न ही उपलब्ध किया जा सकता है। हाँ, इतना अवश्य अनुमान किया जा सकता है कि महाभारत की लोकप्रियता के कारण यह अत्यन्त प्राचीनकाल से ही कथाप्रेमियों द्वारा लिखा या लिखवाया जाता रहा होगा। महाभारत की जो हस्तलिपि पोथियाँ (मातृकायें) उपलब्ध हुई हैं उनके आधार पर आधुनिक काल में महाभारत के मुख्य रूप से चार संस्करण प्रकाशित और प्रचलित हुए-

## १. कलकत्ता संस्करण-

महाभारत का यह संस्करण कलकत्ता से १८३४-३९ ई. में प्रकाशित हुआ। इसमें

खिलपर्व हरिवंश (पुराण) भी सम्मिलित है। श्री प्रतापचन्द्र राय ने १८८२ ई. में इसका गुटका संस्करण प्रकाशित कराकर उसकी दस हजार प्रतियाँ निर्मूल्य वितरित कराई थीं जो महाभारत के प्रति श्रद्धा और प्रचार का एक अनुकरणीय आदर्श था।

## २. बम्बई संस्करण-

महाभारत का यह संस्करण प्रसिद्ध नीलकण्ठी टीका के साथ १८६२ ई. में प्रकाशित हुआ। इसका मूलपाठ प्रायः कलकत्ता संस्करण के समान ही है।

## ३. मद्रास संस्करण

महाभारत का यह संस्करण १८५५-६० ई. में मद्रास से चार भागों में प्रकाशित हुआ है। यह हरिवंशपुराण से युक्त है तथा इसके साथ नीलकण्ठी टीका भी है। यह तेलुगुलिपि में मुद्रित है।

## ४. पूना संस्करण

पुणे स्थित भण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इन्स्टीच्यूट से प्रकाशित महाभारत का यह संस्करण चौबीस खण्डों में है। श्री आर.एन. दाण्डेकर प्रभृति विद्वानों की सम्पादक मण्डली के साथ प्रधान सम्पादक डा. वी.एस. सुक्थणकर ने इसे सम्पादित किया है। वैज्ञानिक पद्धति से सम्पादित महाभारत का यह संस्करण अब तक का सर्वाधिक प्रामाणिक और आलोचनात्मक संस्करण है।

महाभारत के अन्य अनेक संस्करण प्रकाशित हैं किन्तु उपर्युक्त इन चार संस्करणों को प्रामाणिक माना जाता है। महाभारत के अन्य उल्लेख्य संस्करणों में पारडी (गुजरात) से प्रकाशित श्रीपाद दामोदर सातवलेकर का संस्करण और गीता-प्रेस गोरखपुर से प्रकाशित महाभारतानुक्रमणी सहित सात भागों (१.६) में प्रकाशित महाभारत विशेष महत्त्वपूर्ण है। गीताप्रेस से प्रकाशित महाभारत (छहों खण्डों) का प्रामाणिक हिन्दी अनुवाद भी साथ ही मुद्रित है। महाभारत का यह संस्करण कम मूल्य का होने तथा हिन्दी भाषानुवाद के साथ होने के कारण अत्यन्त लोकप्रिय हुआ है।

## महाभारत का रचना-काल

महाभारत की घटना भारतीय इतिहास की एक अद्‌भुत-अद्वितीय घटना है। महाभारत का रचनाकाल निर्णीत करना यदि असम्भव नहीं तो दुष्कर अवश्य है। समस्त वैदिक वाङ्मय में जय, भारत अथवा महाभारत का किसी भी रूप में कोई उल्लेख नहीं मिला- न तो कथा का और न ही किसी पात्र का। महाभारत का रचनाकाल निर्धारित करने में जो कठिनाइयाँ हैं उनमें से एक है पाश्चात्त्य विद्वानों का नकारात्मक दृष्टिकोण। प्रायः वे

महाभारत युद्ध को ऐतिहासिक घटना नहीं मानते। साथ ही, महाभारत के पात्रों को भी ऐतिहासिक व्यक्ति नहीं स्वीकारते। वे महाभारतयुद्ध, महाभारत ग्रन्थ और महाभारत के पात्रों को असंग रूप से एक दूसरे से जोड़ते हैं। महाभारतकार महर्षि वेदव्यास का स्वयं का व्यक्तित्व लोकातिशायी और पौराणिक है। उन्होंने महाभारत में कहीं भी स्पष्ट रूप से महाभारत के रचनाकाल का संकेत नहीं किया है। तीन वर्षों में महाभारत की रचना हुई-यह अवधि तो उल्लिखित है किन्तु वे तीन वर्ष कब के हैं-यह बताना असम्भव ही है।

वस्तुतः अब तक महाभारत के रचनाकाल के विषय में जो मन्तव्य प्रकट किए गए हैं, वे प्रमाणों पर कम, गतानुगतिकता पर अधिक हैं। इतना तो सुनिश्चित है कि महाभारत (काव्य-इतिहास) ग्रन्थ की रचना, महाभारत युद्ध के बाद ही हुई। जैसे रामायण के प्रणेता महर्षि वाल्मीकि राम के समकालिक थे, वैसे ही महर्षि व्यास भी वासुदेव श्रीकृष्ण, पाण्डव, कौरव और महाभारत युद्ध के समकालिक थे। महर्षि व्यास तो भरत से ही संबधित थे और महाभारत युद्ध एक प्रकार से उनके परिवार के ही दो पक्षों का युद्ध था। वे पाण्डवों के पक्षधर और युद्ध के साक्षी भी माने जाते हैं। ऐसे प्रतिभाशाली महर्षि द्वारा भारत रूप इतिहास की रचना एक सत्य वृतान्त का लेखन ही है। निश्चय ही उन्होंने इस सत्यवृतान्त को लोकप्रिय और शाश्वत बनाने के लिए इसे काव्यमयता और वेदमयता प्रदान की ताकि लोक उससे शिक्षा ग्रहण कर सके। महर्षि व्यास अपने जीवन के किस काल में महाभारत की रचना की-इसका निर्धारण भी असम्भव है। इस प्रकार महाभारत की रचनातिथि को सुनिश्चित करना अत्यन्त दुष्कर कार्य है। इस विषय में अधिक से अधिक कोई इतना ही कर सकता है कि उसकी पूर्व और अपर कालसीमा का अनुमान आकलित हो जाय। इस दृष्टि से उपलब्ध सामग्री का विवेचन प्रस्तुत है-

१. आश्वलायन गृह्यसूत्र में भारत और महाभारत का पृथक्-पृथक उल्लेख किया गया है। (पूर्व पृष्ठों में उद्धृत)। वहाँ वैशम्पायन आदि महर्षि व्यास के शिष्यों का भी उल्लेख है। इससे स्पष्ट है कि आश्वलायन गृह्यसूत्र के निर्माण से पूर्व ही भारत और महाभारत पर्याप्त प्रसिद्ध हो चुके थे। इस गृह्यसूत्र की रचना ६०० ई. पूर्व में हो चुकी थी। अतः महाभारत के रचनाकाल की पूर्वसीमा कम से कम ६०० ई.पू. माननी होगी।

२. बौधायन गृह्यसूत्र में विष्णुसहस्रनाम का उल्लेख है[1] और श्रीमद्भगवद्गीता का एक श्लोक[2] भी प्रमाण में उद्धृत है। सुविदित है कि गीता महाभारत के अन्तर्गत है। बौधायन का स्थितिकाल चार सौ ई.पू. माना जाता है। बौधायन धर्मसूत्र (२.२.२६)

---

१. **बौधायन गृह्यसूत्र** ३.४.४

२. पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः।। (श्रीमद्भगवद्गीता, ९.२६)

में महाभारत के ययाति उपाख्यान का एक श्लोक (आदिपर्व ७८.१०) उपलब्ध होता है।

आश्वलायन गृह्यसूत्र से पूर्ववर्ती किसी भी ग्रन्थ में भारत या महाभारत का उल्लेख नहीं प्राप्त होता। इस आधार पर पाश्चात्त्य विद्वान् महाभारत का प्राचीनतम निर्माणकाल ईसा पूर्व पांचवीं शताब्दी स्वीकार करते हैं। कुछ जर्मन विद्वानों ने (जिनमें हाल्त्समैन प्रमुख हैं) महाभारत की अपर काल-सीमा के बारे में अनुमान व्यक्त किया है कि महाभारत का वर्तमान स्वरूप नवम-दशम शताब्दी के मध्य स्थिर हुआ होगा। इसे प्राच्य विद्वान् तो स्वीकार करते ही नहीं अनेक पाश्चात्त्य विद्वान् तर्कसंगत न होने के कारण इसे स्वीकार नहीं करते। विण्टरनित्ज ने स्पष्टतः इस स्थापना को अस्वीकार कर दिया है[1]। क्योंकि उपलब्ध प्रमाणों (साहित्यिक एवं शिलालेखादि) से यह सिद्ध हो चुका है कि महाभारत को वर्तमान ग्रन्थरूप पाँचवी ई.पू. तक प्राप्त हो चुका था।

३. प्रसिद्ध नाटककार महाकवि भास के छः नाटक-दूतवाक्य, दूतघटोत्कट, ऊरुभंग, कर्णभार, पंचरात्र और मध्यमव्यायोग-महाभारत की विभिन्न कथाओं (घटनाओं) पर आधारित हैं। महाकवि भास का स्थितिकाल प्रायः ४५० ई.पू. है[2]। अतः महाभारत पाँचवी शताब्दी ई.पू. तक अपने वर्तमान रूप में प्रसिद्ध हो चुका था।

४. गुप्तकाल के सर्वनाथ और जयनाथ के अभिलेखों में महर्षि व्यास और महाभारत दोनों का उल्लेख प्राप्त होता है-"उक्तं च महाभारते भगवता व्यासेन।" इससे प्रमाणित होता है कि गुप्तकाल तक महाभारत को ग्रन्थ का आकार प्राप्त हो चुका था। उस समय महाभारत तथा इसके प्रणेता महर्षि व्यास का आदरपूर्वक स्मरण किया जाता था।

५. महर्षि पाणिनि ने व्याकरण सूत्रग्रन्थ 'अष्टाध्यायी' में महाभारत और महाभारत के कतिपय पात्रों का उल्लेख किया गया है[3]। अष्टाध्यायी अथ च महर्षि पाणिनि का काल ईसा पूर्व पाँचवी शताब्दी माना जाता है[4]। अतः महाभारत की रचना निश्चित रूप से ईसा पूर्व पाँचवी शताब्दी से पहले हो चुकी थी। महाभाष्यकार पतंजलि (प्रथम शताब्दी ई.पू.) ने भी महाभारत का वर्णन किया है।

---

१. एम. विण्टरनित्जः ए हिस्ट्री आफ इण्डियन लिटरेचर, पृ. ४६३
२. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ५५९
३. (ए) डॉ. वासुदेव शरण अग्रवालः पाणिनिकालीन भारतवर्ष, पृ. ४६७-४८०
(बी) महान् ब्रीह्यपराह्णगृष्टीष्वासजाबालभारभारत हैलिहिलरौरवप्रवृद्धेषु (६.२.३८) गतियुधिभ्यां स्थिरः (८.३.९५)
४. एस. सी. बनर्जीः ए कम्पेनियन टु संस्कृत लिटरेचर, पृ. ७८

६. महाभारत के शान्तिपर्व में जहाँ विष्णु के अवतारों का वर्णन है वहाँ दशावतारों में बुद्ध की गणना नहीं की गयी है[1]। इससे प्रतीत होता है कि महाभारत की रचना बुद्ध काल के पूर्व ही हो चुकी थी अन्यथा परवर्ती काल में दशावतारों में स्वीकृत बुद्धावतार का उल्लेख महाभारतकार अवश्य करते। ऐतिहासिक और पुरातात्त्विक प्रमाणों के आधार पर महात्मा बुद्ध का महानिर्वाण ५४३ ई. पू. हुआ था[2]। अतः महाभारत असन्दिग्धरूप से ईसा पूर्व छवीं शताब्दी से पूर्व ही निर्मित हो चुका था।

७. प्रो. हापकिंस[3] और प्रो. सिल्वाँलेबी[4] ने महाभारत का रचनाकाल निश्चित करने का उल्लेखनीय प्रयत्न किया है। इस सन्दर्भ में उनके द्वारा एकत्र किये गये तथ्य इस प्रकार हैं-

(क) सातवीं ई. के अन्त और आठवीं ई. के प्रारम्भ में स्थित प्रसिद्ध मीमांसक कुमारिल भट्ट ने महाभारत को महर्षि व्यासविरचित महान् स्मृतिग्रन्थ कहा है। उन्होंने महाभारत के प्रायः सभी पर्वों से महत्त्वपूर्ण उद्धरण प्रस्तुत किये हैं[5]।

(ख) सातवीं शताब्दी में होने वाले महान् गद्य-कवि बाणभट्ट और सुबन्धु ने अपनी साहित्यिक कृतियों (गद्य रचनाओं) में महाभारत तथा महर्षि व्यास का सादर उल्लेख किया है।

(ग) ४४२ ई. के एक गुप्तकालिक शिलालेख में महाभारत को 'शतसाहस्रीसंहिता' कहा गया है।

(घ) ४५० से ५०० ई. के मध्य लिखे हुए उपलब्ध दानपत्रों "शतसाहस्रीसंहितायां वेदव्यासेनोक्तम्" लिखकर महाभारत और वेदव्यास-दोनों का उल्लेख किया है।

(ङ) दक्षिण-पूर्व एशिया के कम्बोडिया नामक देश में प्राप्त हुए ६०० ई. के एक शिलालेख से प्रमाणित होता है कि छठी शताब्दी ई. में महाभारत का प्रचार-प्रसार भारतवर्ष के बाहर भी सुदूरपूर्व के देशों में हो चुका था और उस समय उसका ग्रन्थात्मक रूप भी स्थिर हो चुका था[6]।

८. हाप्किंस ने महाभारत का रचनाकाल निर्धारित करने के सम्बन्ध में कुछ और प्रयत्न किये हैं। उन्होंने महाभारत के पद्यों और वाल्मीकि रामायण के पद्यों की रचना-

---

१. मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नरसिंहश्च वामनः।
रामो रामश्च रामश्च कृष्णः कल्की च ते दश।। महा. शान्ति. ३३०.७६-१०६

२. वी.एस. आप्टेः **संस्कृत-हिन्दी कोश**, पृ. ७१८

३. हापकिंसः **कैम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया**, भाग-१, पृ. ४६५

४. सिल्वाँलेबीः **जर्नल आफ एशियाटिक सोयायटी**, १६१५, पृ. १२२

५. डॉ. कपिलदेव द्विवेदीः **संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास**, पृ. १२३

६. एम. कृष्णमाचार्यः **ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर**, पृ. ६३

विधियों तथा विशेषताओं का अध्ययन के पश्चात् यह निष्कर्ष निकाला है कि महाभारत, रामायण की पूर्ववर्ती रचना है[१]।

९. महाभारत के रचनाकाल के सम्बन्ध में हाप्किंस के कुछ अनुमान द्रष्टव्य हैं[२]। उपयोगी और मान्यता योग्य न होते हुए भी प्रयत्न-गौरव के कारण उनका उल्लेख करना अनुचित न होगा। उन्होंने महाभारत की रचना को विभिन्न काल-खण्डों में बाँटते हुए उन रचनाओं के तीन पृथक् आधार अनुमानित किये हैं। हाप्किंस का कहना है कि कुरु (भारत) गाथाओं का संकलन ४०० ई.पू. में हो चुका था। पाण्डव-गाथायें ४०० से २०० ई.पू. में संकलित हुईं। भगवान् श्रीकृष्ण पर आधारित भागवतधर्म के ग्रन्थ का रचनाकाल २०० ई.पू. से लेकर १०० ई. तक है। इसका अन्तिम पर्व और प्रथम पर्व २०० ई. से लेकर ४०० ई.के मध्य लिखा गया होगा। इन्हीं का विकसित और समन्वित रूप महाभारत है जो ४०० ई. के पश्चात् ही अपने इस पूरे आकार से अस्तित्व में आया होगा। यहाँ ध्यातव्य है कि महाभारत की कथा प्रथमतः कुरुमूल से आरम्भ हुई और पाण्डवकथा बाद में सम्बद्ध की गयी। कौरव-पाण्डव (दुर्योधनादि-युधिष्ठिरादि) तो एक ही कुल के और परस्पर भाई थे। इनमें काल-भेद की कल्पना नितान्त असंगत और हास्यास्पद है। यदि कौरव-पाण्डवों की लोक प्रसिद्धि की भी बात लें तो युधिष्ठिरादि दुर्योधनादि से ज्येष्ठ (पूर्वोत्पन्न) हैं और अपने उदात्तादि गुणों तथा सत्यधर्मनिष्ठ आचरण के कारण उनका लोकप्रियत्व प्रथमतः तर्कसंगत है न कि दुर्योधनादि का। यदि गाथायें बनी भी हों तो पहले पाण्डवों की बनी होंगी। अतः हाप्किंस का अनुमान चिन्त्य है।

१०. अश्वघोष ने अपने वज्रसूचिकोपनिषद् में महाभारत और हरिवंशपर्व के श्लोक उद्धृत किये हैं[३]। इस बौद्ध दार्शनिक-कवि का स्थितिकाल प्रथम शताब्दी ई. (कुषाण-सम्राट् कनिष्क के शासनकाल में, ७८ ई.) निश्चित है[४]। अतः वज्रसूचिकोपनिषद् में महाभारत और हरिवंशपर्व के उद्धरणों से दो तथ्य पुष्ट होते हैं। प्रथम तो यह कि अश्वघोष से पूर्व ही महाभारत अपने वर्तमान स्वरूप में आ गया था और द्वितीय,

---

१. हाप्किंसः **इपिक माइथोलाजी**। हाप्किंस की यह अवधारणा हमारी पारम्परिक मान्यताओं के सर्वथा विरुद्ध है अतः अमान्य है।

२. हाप्किंसः **दि ग्रेट इपिक आफ इण्डिया**, पृ. ३९७-४०० द्रष्टव्य उद्धरण - एम. कृष्णमाचार्यः **ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर**, पृ. ५०

३. वज्रसूचिकोपनिषद्, श्लोक ३-४ उक्तं हि भारते-सप्तव्याधा दशार्णेषु
मृगाः कालंजरे गिरौ। चक्रवाकाः शरद्वीपे हंसाः सरसि मानसे।
तेऽपि जाताः कुरुक्षेत्रे ब्राह्मणा वेदपारगाः।"
एतदतिरिक्त, वही, श्लोक २३ तथा ३२ से ५२ श्लोक पर्यन्त।

४. एम. कृष्णमाचार्यः **ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर**, पृ. १२६

यह कि इस महाभारत में हरिवंश को मिलाकर श्लोकों की संख्या एक लाख हो गयी थी।

११. डायोक्रापसोस्टोम नाम का एक यूनानी लेखक ५० ई. में पाण्ड्यदेश (दक्षिण भारत) में आया था। उसने अपने संस्मरण में लिखा है कि भारत में एक लाख पद्यों वाला 'इलियड' प्रचलित है। उसके द्वारा संकेतित यह इलियड वस्तुतः महाभारत ही है। पाश्चात्त्य विद्वानों वेबर, हाल्त्समैन, पिशेल, रांलिन्सन आदि ने यूनानी लेखक द्वारा बताये गये इलियड से महाभारत का ही ग्रहण किया है[1]।

१२. श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य भी यूनानी लेखक डायोक्रापसोस्टोम द्वारा अपने संस्मरण में अंकित एक लाख पद्यों वाले इलियड को महाभारत ही मानते हैं[2]। और इस प्रकार उपर्युक्त पाश्चात्त्य विद्वानों के मत का समर्थन करते हुए महाभारत की रचना प्रथम शताब्दी ई. तक सम्पन्न हुई मानते हैं। उन्होंने हाप्किंस के महाभारत के रचनाकाल सम्बन्धी अनुमानों का जोरदार खण्डन करते हुए लिखा है कि हाप्किंस जैसे अनुमानवादी विद्वान् सत्य से आँख मूंदे हुए उस यूनानी लेखक डायोक्रापसोस्टोम की भारत यात्रा और उसके द्वारा अपने संस्मरण में एक लाख पद्यों वाले इलियड के उल्लेख के बारे में कुछ जानते ही नहीं।

१३. महाभारत का युद्ध, कृष्ण की अवस्थिति, युधिष्ठिर के शासनकाल आदि के पौराणिक उल्लेखों और कतिपय ज्योतिष सम्बन्धी कालगणनाओं के आधार पर भी महाभारत के रचनाकाल के विषय में विचार कर लेना प्रासंगिक और समीचीन होगा।
एच.एच. विल्सन ने कर्नल विलफोर्ड की गणना का हवाला देते हुए यह मत व्यक्त किया है कि कौरवों-पाण्डवों के बीच वह महान् युद्ध १३७० ईसा पूर्व में हुआ था। कोलब्रुक ने ज्योतिर्गणना के आधार पर व्यास द्वारा वेदों को चतुर्धा विभक्त किये जाने की घटना को ईसा पूर्व चौदहवीं शताब्दी में माना है। एम. बेण्टले ने युधिष्ठिर का समय ५७५ ई. ईसा पूर्व माना है। इस सबमें यही पक्ष प्रबल है कि महाभारत का युद्ध १३-१४वीं शताब्दी ईसा पूर्व हुआ था[3]।

१४. इतिहासकार आर.सी. दत्त ने इस विषय में विमर्श करते हुए लिखा है कि गौतम बुद्ध ईसा पूर्व छठीं शताब्दी में हुए थे। मगध राज्य की राजवंशावली से ज्ञात होता है कि बुद्ध और महाभारत युद्ध के बीच मगध पर पैंतीस राजाओं ने शासन किया। यदि प्रत्येक का शासनकाल औसत रूप से २५ वर्ष माना जाय तो महाभारत-युद्ध

---

१. एम. विण्टरनित्जः **हिस्ट्री आफ इण्डियन लिटरेचर**, पृ. ४६५

२. सी.वी.वैद्यः **हिस्टारिकल स्टडीज इन भगवद्गीता**, पृ. ४८१ (१६१ ई. संस्कृ.) एम. कृष्णमाचार्यः **ए हिस्ट्री ऑफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर**, पृ. ५२

३. एम. कृष्णमाचार्यः **ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर**, पृ. ५२-५३

का समय ईसा पूर्व तेरहवीं शताब्दी में पड़ेगा। कश्मीर राजवंशों के सिक्कों से ज्ञात होता है कि कनिष्क और उसके पुत्र अभिमन्यु ने प्रथम शताब्दी ई. में कश्मीर पर राज्य किया था। कश्मीरी इतिहासकारों के अनुसार कुरु-पांचाल युद्ध और कश्मीर के शासक अभिमन्यु के काल के बीच १२६६ वर्षों में बावन राजाओं ने शासन किया। इस प्रकार युद्ध का समय बारहवीं शताब्दी ई.पू. जाता है[1]।

१५. फार्गुसन ने महाभारत-युद्ध का काल तेरहवीं शताब्दी ई.पू. माना है[2]।

१६. आर. शामशास्त्री के अनुसार दुष्यन्त-पुत्र भरत का स्थितिकाल ईसापूर्व सत्रहवीं शताब्दी का आरम्भ है। विष्णुपुराण में प्रदत्त राजवंशावली के अनुसार युधिष्ठिर भरत की पचीसवीं पीढ़ी बाद के हैं। युधिष्ठिर का निधन १२६०ई. ईसा पूर्व में हुआ था। भरत और युधिष्ठिर के बीच २४७ वर्षों का अन्तर है। इसी प्रकर मत्स्यपुराण की गणना के आधार पर चतुर्थ शताब्दी ई. पू. में होने वाले महाराज नन्द और युधिष्ठिर के पौत्र परीक्षित के बीच ८५० वर्षों का अन्तर है। इस आधार पर भी महाभारत के युद्ध का समय ई.पू. १३वीं शताब्दी होता है[3]।

१७. हजारों वर्ष से चली आ रही भारतीय परम्परा में महाभारत के युद्ध का समय, द्वापर युग के अन्त में कलियुग प्रारम्भ होने से पूर्व, माना जाता है। यह समय ३१३८ वर्ष ईसा पूर्व है[4]। पुराण और ज्योतिष शास्त्र की गणनायें परम्परा-प्राप्त इस तथ्य को विवादरहित रूप से स्वीकार करती हैं। विष्णुपुराण के अनुसार जिस दिन श्रीकृष्ण ने पृथ्वी से स्वर्ग के लिए महाप्रस्थान किया उसी दिन कलियुग आया। श्रीकृष्ण की आयु १२५ (अथवा १०५) थी। वे महाभारत युद्ध के साक्षी थे तथा उन्होंने उस युद्ध में भाग भी लिया था। महाभारत युद्ध के ३६ वर्ष व्यतीत हो जाने पर श्रीकृष्ण का यादववंश नष्ट हो गया था और कलियुग प्रारम्भ होने के बाद ही पाण्डवों ने स्वर्ग के लिए प्रस्थान किया था[5]।

१८. यूनानी यात्री मेगस्थनीज ने, जो चन्द्रगुप्त मौर्य के शासनकाल (प्रायः ३०० ई.पू.) में भारत की यात्रा पर आया था, लिखा है कि डायोनिसस और चन्द्रगुप्त के बीच १५३ राजाओं ने ६०४२ वर्षों तक शासन किया। हेरक्लेज डायोनिसस से १५ पीढ़ी बाद में हुआ था। 'डायोनिसस' की पहचान तो नहीं हो सकी है किन्तु मेगस्थनीज के वर्णनों से हेरक्लेज या (हेरक्लिज) हरिकृष्ण या श्रीकृष्ण ही हो सकते हैं। क्योंकि

---

१. वही, पृ. ५३
२. वही, पृ. ५३
३. वही, पृ. ५३-५४
४. वही, पृ. ५४
५. वही. पृ. ५४ यस्मिन् कृष्णो दिवं यातस्तस्मिन्नेव तदहनि प्रतिपन्नं कलियुगम्... वि.पु., ३७

वह हेरक्लेज के लिए लिखता है कि उसने बहुत सी स्त्रियों के साथ विवाह किया था और शौरशेनी जनता, जिसका प्रमुख नगर मथुरा था, के द्वारा सुपूजित था। यदि चन्द्रगुप्त और श्रीकृष्ण के बीच १३८ (१५३-१५) राजा हुए तो प्रत्येक के बीच औसत २० वर्ष का समय मानने पर चन्द्रगुप्त और श्रीकृष्ण के बीच २७६० वर्षों का अन्तर आता है। चन्द्रगुप्त मौर्य के समय से श्रीकृष्ण के काल की गणना करने पर श्रीकृष्णका समय ३०८० वर्ष ईसा पूर्व स्थिर होता है[१]।

१९. एस.पी.एल. नरसिंहस्वामी के अनुसार, महाभारत युद्ध के बाद भी पन्द्रह वर्षों तक धृतराष्ट्र ने शासन किया और सोलहवें वर्ष में युधिष्ठिर राजसिंहासन पर बैठे। युधिष्ठिर ने ३६ वर्षों तक (अर्थात् महाभारत युद्ध के पश्चात् ५० वर्षों तक) शासन किया। कलियुग प्रारम्भ होते ही उन्होंने राज्य छोड़ दिया) अतः यह काल ३०५२ वर्ष ईसा पूर्व है[२]।

२०. कश्मीर देश के प्रसिद्ध कवि कल्हण ने राजतरंगिणी में लिखा है कि उनके समय में यह दृढ़ धारणा थी कि भारत-युद्ध द्वापर युग के अन्त में हुआ था[३]।

२१. आद्य शंकराचार्य ने महर्षि व्यासकृत 'ब्रह्मसूत्र' पर अपने भाष्य में लिखा है कि कृष्णद्वैपायन कलि और द्वापर युग के सन्धिकरण में हुए थे-'ब्रह्मविदामपि केषांचिदितिहासपुराणयोर्देहान्तरोत्पत्तिदर्शनात्। तथाहि अपान्तरतमा नाम वेदाचार्यः पुराणर्षिर्विष्णुनियोगात्कलिद्वापरयोः सन्धौ कृष्णद्वैपायनः सम्बूभवेति स्मरन्ति''[४]।

२२. प्रसिद्ध ज्योतिर्विद् श्रीशंकर बालकृष्ण दीक्षित ने महाभारत में उल्लिखित ज्योतिर्घटनाओं को आधार बनाते हुए प्रतिपादित किया है कि महाभारत में श्रवण से प्रारम्भ होने वाला नक्षत्र मण्डल, विश्वामित्र से मिलकर एक नया मण्डल बनाता है और यह घटना ४५० वर्ष ई.पू. से आगे (अर्थात् बाद) की नहीं हो सकती[५]। अतः महाभारत की रचना इस काल के पूर्व ही हो चुकी होगी।

२३. सूर्यसिद्धान्त के अनुसार, ईसापूर्व ३१०२ के १७ फरवरी, गुरुवार की मध्यरात्रि से कलियुग का आरम्भ हुआ। आर्यभट ने इस तिथि को कलियुग के आरम्भ की मान्यता स्वीकृत की है और इसे युधिष्ठिर सम्वत् से मिलाया है[६]।

---

१. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ५५
२. वही पृ. ५५ इसके अतिरिक्त द्रष्टव्य- इण्डियन एण्टीक्वैरी १, पृ. १६२ महाभारत आश्रम पर्व, २.६ महाभारत, मौसलपर्व, ५.१३
३. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ५५
४. ब्रह्मसूत्र ३.३.१९.३२-''यावदधिकारमवस्थितिराधिकारिकाणाम्''-पर शांकरभाष्य (का अंश)
५. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ५२
६. वही, पृ. ५५

२४. वराहमिहिर ने बृहत्संहिता में वृद्ध गर्ग का एक पद्य उद्धृत किया है-

**"आसन् मखासु मुजयः शासति पृथ्वीं युधिष्ठिरे नृपतौ।**
**षट्द्विकपंचद्वियुतः शककालस्तस्य राज्ञश्च।।"**

अर्थात् जब युधिष्ठिर पृथ्वी पर शासन कर रहे थे, तब सप्तर्षि (मण्डल) मखा (मघा ?) में था और युधिष्ठिर का शासनकाल शककाल से २५२६ वर्ष पूर्व था। इस पद्य का प्रयोग कल्हण ने भी अपनी राजतरंगिणी में किया है। इस पद्य में 'शककाल' के अर्थ को लेकर भ्रान्तियाँ हैं। बी.एस. गोपाल अय्यर के अनुसार यह बुद्धनिर्वाण का काल (शाक्यकाल, शाक्यमुनि = बुद्ध) था क्योंकि गर्ग का स्थितिकाल ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी है। पद्य में उल्लिखित "षट्द्विकपंचद्वियुतः" का अर्थ भी "२५२६" न करके "२६ × २५ = ६५०" करके बुद्ध के निर्वाणकाल ५४३ ई.पू. से ६५० वर्ष जोड़कर महाभारत का काल ११९३-९४ ई.पू. होता है[1]।

जी. थीबो और महामहोपाध्याय सुधाकर द्विवेदी ने उपर्युक्त पद्य में शककाल को शालिवाहन शक माना है जो ७८ ई. में आरम्भ हुआ है[2]। श्रीशचन्द्र विद्यार्णव ने महाभारत युद्ध का समय १९२२ ई.पू. माना है। धीरेन्द्र नाथ पाल ने महाभारत युद्ध का समय ई.पू. १५वीं या १६वीं शताब्दी मानते हुए कहा है कि युद्ध के तत्काल बाद ही इसकी कथा (अर्थात् महाभारत ग्रन्थ) लिखा गया होगा। अन्य अनेक विद्वानों ने कलियुग का आरम्भ और महाभारत का युद्ध १९१९ ई.पू. से १४३० ई. पू. के बीच माना है[3]।

२५. महाभारत काल के सम्बन्ध में की गयी ज्योतिर्गणनायें, मुख्यतः उस समय सप्तर्षि मण्डल की स्थिति और वासन्तिक सम्पात को आधार बनाकर की गयी हैं। वे ज्योतिर्गणनायें भी पराशरसिद्धान्त, गर्गसिद्धान्त, वेदांगज्योतिष ग्रन्थों के अनुसार की गयी हैं। महाभारत में वर्णित भीष्म की मृत्यु का समय[4] माघ शुक्ल सप्तमी (रथसप्तमी) अर्थात् जिस तिथि को उत्तरायण हुआ, भी महाभारत युद्धकाल का निर्णय करने में सहायक हुआ है। इस सम्बन्ध में बी.एस. गोपाल अय्यर, और

---

१. वही, पृ. ५७-५८
२. वही, पृ.५९
३. वही, पृ. ५९
४. "स निर्ययौ गजपुराद् याजकैः परिवारितः।
दृष्ट्वा निवृत्तमादित्यं प्रवृत्तं चोत्तरायणम्।
प्राप्तोऽस्मि समये राजन्नग्नीनादाय ते विभो। आचार्यान् ब्राह्मणांश्चैव ऋत्विजो भ्रातरश्च मे।
दिष्ट्या प्राप्तोऽसि कौन्तेय सहामात्यो युधिष्ठिर। परिवृत्तो हि भगवान् सहस्रांशुर्दिवाकरः
अष्टपंचाशतं रात्र्यः शयानस्याद्य मे गताः। शरेषु निशिताग्रेषु यथा वर्षशतं तथा।
माघोऽयं समनुप्राप्तो मासः सौम्यो युधिष्ठिर। त्रिभागशेषपक्षोऽयं शुक्लो भवितुमर्हति।
-महाभारत, अनुशासनपर्व, अध्याय, १६७

टी. एस. नारायण शास्त्री ने विस्तारपूर्वक विचार किया है। उन्होंने निष्कर्षतः प्रतिपादित किया है कि महाभारत-युद्ध, कलियुग प्रारम्भ होने के ३७ वर्ष पूर्व ३१३६-४० शताब्दी ई.पू. वर्ष में कर्तिक मास की अमावस्या को प्रारम्भ हुआ था'।

२६. पार्जिटर के अनुसार, महाभारत का युद्ध, अथ च, कलियुग का आरम्भ १८१० ई. पू. वर्ष में हुआ था। उसने पौराणिक राजवंशावलियों का आश्रय लेकर जो गणना की है तदनुसार बृहद्रथ राजवंश में सोमाधि से रिपुंजय तक २२ राजा हुये जिन्होंने कुल मिलाकर ६२० वर्षों तक शासन किया। रिपुंजय के पश्चात् प्रद्योतवंश के पाँच राजाओं ने १३८ वर्षों तक शासन किया। इसके पश्चात् शिशुनागवंश के दस राजाओं ने ३३० वर्षों तक शासन किया। इस प्रकार ६२०=१३८=३३० = १३८८ वर्षों का अन्तराल महापद्मनन्द और परीक्षित के बीच होता है। महापद्मनन्द ४२२ ई. पू. हुआ था। अतः परीक्षित का समय १३८८ ४२२ = १८१० ई.पू. स्थिर होता है। इस प्रकार महाभारत युद्ध ई.पू. उन्नीसवीं शताब्दी में हुआ था[२]।

उपर्युक्त प्रमाणों, उद्धरणों एवं विवेचनों के द्वारा महाभारत-युद्ध, महर्षि वेदव्यास और महाभारत की रचना-इन तीन महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं पर पर्याप्त प्रकाश डालने का प्रयत्न किया गया। चूंकि ये तीनों ही परस्पर सम्बद्ध हैं इसलिए किसी एक के भी काल का तथ्यपूर्ण निर्णय हो जाने पर शेष दोनों के काल-निर्णय की समस्या सरलतया हल हो सकती है। इतना तो निश्चित है कि (महा) भारत की रचना महाभारतयुद्ध के पश्चात् ही हुई होगी किन्तु महर्षि व्यास का स्थितिकाल तो (दोनों में) उभयनिष्ठ है। चूंकि महर्षि व्यास चिरंजीवी हैं[३] अतः इन्होंने अपने जीवन के किस भाग में महाभारत की रचना की होगी ? इस समस्या का समाधान न तो आसान है और न ही सम्भव। अतः महाभारतकाल की सूचना के प्रसंग में यह प्रश्न उठाना ही न्यायसंगत नहीं है। निस्सन्देह महाभारत महर्षि व्यास की एक प्रौढ़ रचना है।

महाभारत के रचनाकाल के विषय में भी कुछ भी सुनिर्णीत रूप से "इदमित्थं" नहीं कहा जा सकता। हाँ, उपर्युक्त तथ्यों का विश्लेषण करने पर इतना तो अवश्य ही कहा जा सकता है कि यह ग्रन्थ कम से कम ५०० ई. पू. सम्पूर्णता को प्राप्त हो चुका था। उसकी प्रसिद्धि 'जय' या 'भारत' के रूप में लोकव्याप्त हो रही थी। बृहदाकार ग्रन्थ का लक्ष श्लोकात्मक रूप (शतसाहस्रीसंहिता) ईसा की प्रथम शताब्दी तक तैयार होकर लोक-प्रचलन में आ चुका होगा। महाभारत के कलेवर में परिवर्तन-परिवर्धन का क्रम पाँचवी-छठी ई. तक चलता रहा। उसका अठारह पर्वों वाला स्वरूप स्थिर हो जाने पर भी अध्यायों में प्रक्षेपों (कहीं-कहीं पूरे अध्याय ही प्रक्षिप्त हैं) की संभावना से इनकार नहीं किया

---

१. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर पृ. ६०-६२

२. एम. कृष्णमाचार्यः तदैव पृ. ५६-६०

३. आधुनिक सन्दर्भों में यदि चिरंजीवी न मानें, तो भी दीर्घजीवी मानने में कोई आपत्ति नहीं है।

जा सकता।

पाश्चात्त्य विद्वानों में कुछ-एक को छोड़कर अधिकांश विद्वानों की दृष्टि, समग्र भारतीय वाङ्मय के प्रति उदारवादी नहीं हैं। विशेष रूप से वे आधुनिक सभ्यता के विकास के सापेक्ष भारतीय वाङ्मय की अति प्राचीनता को सहजतया स्वीकार न करके, संशयवादिता, नकारात्मकता और असहिष्णुता का रवैया अपनाते हुए, उसे ईसा के अधिकाधिक समीप लाने और सिद्ध करने का भरपूर प्रयास करते हैं। हमारी सनातन परम्पराओं की ओर से आँखें मूंदकर विचार करने वाले कुछ भारतीय विद्वान् भी उनकी हाँ में हाँ मिलाने से नहीं चूकते। महाभारत का रचनाकाल एवं रचनाविधान भी इस दुश्चक्र से अछूता नहीं है। दुर्भाग्य से पाश्चात्त्यों द्वारा भारतीय वाङ्मय का अध्ययन और गवेषणा का सूत्रपात तब हुआ था जब भारत दासता के बन्धन में जकड़ा हुआ था। वैदेशिक आक्रान्ताओं ने भारतीय साहित्य और संस्कृति के मूलोच्छेदन अथवा अपकर्षण का सदैव प्रयत्न किया। उन्होंने विश्व में भारत की एतद्विषयक उपलब्धियों को सदैव कम से कम करने की दृष्टि से मूल्यांकन किया। निश्चय ही इसका कारण शासक-शासित अथवा स्वामीदास का दुर्भावनामय अभिशाप ही था। पाश्चात्त्य विद्वान् जो अपनी साहित्यिक उपलब्धियों और उन्नत सभ्यता के गर्व से सीना फुलाये हुए थे, कभी यह सोच ही न सके कि इस दीन-हीन-परतन्त्र भारत का अतीत इतना गौरवमय रहा होगा। इसलिए उनकी दृष्टि कभी भी पक्षपातरहित होकर स्वच्छ नहीं हो पायी। वे या तो यथार्थ को पहचान नहीं पाये अथवा पहचानने के बावजूद भी हीनभावना की कुण्ठा के कारण अनुदारतावश यथार्थ को न तो स्वीकार कर सके और न ही प्रकाशित कर सके। कदाचित् इन्हीं कारणों से प्रसिद्ध चिन्तक और उपन्यासकार बंकिम बाबू ने कहा था-"यह दुर्भाग्य का दिन था जब बेवर और अन्य यूरोपीय विद्वानों ने संस्कृत पढ़ी। जर्मन लेखक यह मान ही नहीं सके कि ईसा के पूर्व के वर्षों में महाभारत लिखा गया'[1]।"

महाभारत और उसके रचनाकाल के सम्बन्ध में सभी पक्षों और विकल्पों पर सम्यग् विचार करने के पश्चात् डॉ. सुक्थणकर ने महाभारत के अध्ययन को सार्वकालिक माना और कहा है कि एतद्विषयक ऐतिहासिक खोज महाभारत के आन्तरिक तत्त्व और महत्त्व को विस्मृत करके उसके बाह्यपक्षों में ही भटकती है जबकि यह (महाभारत) भारतीय परम्परा के सर्वोत्तम आदर्शों का समुद्र है[2]।

## महाभारत की प्रबन्ध-योजना और कथासार

आर्षमहाकाव्य, 'महाभारत' की मुख्य कथावस्तु कौरव-पाण्डवों का वंशेतिहास और उनके राज्याधिकार को लेकर हुए युद्ध का वर्णन है। महाभारत के मूल स्वरूप और उसके विकास-क्रम की चर्चा हम कर चुके हैं। वर्तमान काल में उपलब्ध और प्रचलित महाभारत

---

१. गुरुदत्तः इतिहास की भारतीय परम्पराएँ, पृ. ३४

२. डॉ. वी.एस.सुक्थणकरः आन दि मीनिंग आफ महाभारत, पृ. १८-२४

की प्रबन्ध-योजना पर चर्चा करना ही अब यहाँ अभीष्ट है। सर्वप्रथम इस तथ्य का निरूपण आवश्यक होने के साथ ही मनोरंजक भी है कि महाभारत की मूल अभिकल्पना में अठारह की संख्या का विशिष्ट योग है। कौरव और पाण्डव पक्षों के मध्य हुए युद्ध की अवधि अठारह दिन थी। दोनों पक्षों की सेनाओं का सम्मिलित संख्याबल भी अठारह अक्षौहिणी था। इस युद्ध के प्रमुख सूत्रधार भी अठारह हैं[1] महाभारत की प्रबन्ध योजना में सम्पूर्ण ग्रन्थ को अठारह पर्वों में विभक्त किया गया है और महाभारत में भीष्म पर्व के अन्तर्गत वर्णित श्रीमद्भगवद्गीता में भी अठारह अध्याय हैं।

सम्पूर्ण महाभारत अठारह पर्वों में विभक्त है 'पर्व' का मूलार्थ है-गाँठ या जोड़[2]। पूर्व कथा को उत्तरवर्ती कथा से जोड़ने के कारण महाभारत के विभाजन का यह नामकरण यथार्थ है। इन पर्वों का नामकरण, उस कथानक के महत्त्वपूर्ण पात्र या घटना के आधार पर किया जाता है। मुख्य पर्वों में प्रायः अन्य भी कई पर्व हैं। (सम्पूर्ण महाभारत में ऐसे पर्वों की कुल संख्या १०० है) इन पर्वों का पुनर्विभाजन अध्यायों में किया गया है। पर्वों और अध्यायों का आकार असमान है। कई पर्व बहुत बड़े हैं और कई पर्व बहुत छोटे हैं। अध्यायों में भी श्लोकों की संख्या अनियत है। किन्हीं अध्यायों में पचास से भी कम श्लोक हैं और किन्हीं-किन्हीं में संख्या दो सौ से भी अधिक है। मुख्य अठारह पर्वों के नाम इस प्रकार हैं:-१. आदिपर्व, २. सभापर्व, ३. वनपर्व, ४. विराटपर्व, ५. उद्योगपर्व, ६. भीष्मपर्व, ७. द्रोणपर्व, ८. कर्णपर्व, ९. शल्यपर्व, १०. सौप्तिकपर्व, ११. स्त्रीपर्व, १२. शान्तिपर्व, १३. अनुशासनपर्व, १४. आश्वमेधिकपर्व, १५. आश्रमवासिकपर्व, १६. मौसलपर्व, १७. महाप्रास्थानिकपर्व, १८. स्वर्गारोहणपर्व।

लक्षश्लोकात्मक महाभारत की सम्पूर्ति के लिए इन मूल अठारह पर्वों के पश्चात् 'खिलपर्व' के रूप में 'हरिवंशपुराण' की योजना की गयी है। अब पर्वों के क्रमानुसार महाभारत का कथासार प्रस्तुत किया जा रहा है-

१. **आदिपर्व**-आदिपर्व के अन्तर्गत कुल उन्नीस (उप) पर्व और २३३ अध्याय हैं। इन १९ (उप) पर्वों के नाम हैं-अनुक्रमणिकापर्व, पर्वसंग्रहपर्व, पौष्यपर्व, पौलोमपर्व, आस्तीकपर्व, अंशावतारपर्व, सम्भवपर्व, जतुगृहपर्व, हिडिम्बवधपर्व, बकवधपर्व, चैत्ररथपर्व, स्वयंवरपर्व, वैवाहिकपर्व, विदुरागमनराज्यलम्भपर्व, अर्जुनवनवासपर्व, सुभद्राहरणपर्व, हरणाहरणपर्व, खाण्डवदाहपर्व, मयदर्शनपर्व।

   आदिपर्व की संक्षिप्त कथा इस प्रकार है-जैसा कि नाम से ही विदित है, यह महाभारत जैसे विशाल ग्रन्थ की मूल प्रस्तावना है। प्रारम्भ में महाभारत के पर्वों और उनके विषयों का संक्षिप्त संग्रह है। कथा-प्रवेश के बाद च्यवन का जन्म, पुलोमा

---

१. धृतराष्ट्र, दुर्योधन, दुःशासन, कर्ण, शकुनि, भीष्म, द्रोण, कृप, अश्वत्थामा, कृतवर्मा, श्रीकृष्ण, युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव, द्रौपदी और विदुर।

२. वी.एस. आप्टेः संस्कृत-हिन्दी-कोश, पृ. ५९५

दानव का भस्म होना, जनमेजय के सर्पसत्र की सूचना, नागों का वंश, कद्रू और विनता की कथा, देवो-दानवों द्वारा समुद्रमन्थन, परीक्षित का आख्यान, सर्पसत्र, राजा उपरिचर का वृत्तान्त, व्यास आदि की उत्पत्ति, दुष्यन्त-शकुन्तला की कथा, पुरूरवा नहुष और ययाति के चरित्र का वर्णन, भीष्म का जन्म और कौरवों-पाण्डवों की उत्पत्ति, कर्ण-द्रोणादि का वृत्तान्त, द्रुपद की कथा, लाक्षागृह का वृत्तान्त, हिडिम्ब का वध और हिडिम्बा का विवाह, बकासुर का वध, धृष्टद्युम्न और द्रौपदी की उत्पत्ति, द्रौपदी-स्वयंवर और विवाह, पाण्डवों का हस्तिनापुर में आगमन, सुन्द-उपसुन्द की कथा, नियमभंग के कारण अर्जुन का वनवास, सुभद्राहरण और विवाह, खाण्डव-दहन और मयासुर रक्षण की कथा वर्णित है।

२. **सभापर्व**-सभापर्व के अन्तर्गत दस (उप) पर्व और ८१ अध्याय हैं। इन १० (उप) के नाम हैं - सभाक्रियापर्व, लोकपालसभाख्यानपर्व, राजसूयारम्भपर्व, जरासन्धवधपर्व, दिग्विजयपर्व, राजसूयपर्व, अर्घाभिहरणपर्व, शिशुपालवधपर्व, द्यूतपर्व और अनुद्यूतपर्व। सभापर्व में मयासुर द्वारा युधिष्ठिर के लिए सभाभवन का निर्माण, लोकपालों की भिन्न-भिन्न सभाओं का वर्णन, युधिष्ठिर द्वारा राजसूय करने का संकल्प करना, जरासन्ध का वृतान्त तथा उसका वध, राजसूय के लिए अर्जुन आदि चार पाण्डवों की दिग्विजय-यात्रा, राजसूययज्ञ, शिशुपालवध, द्यूतक्रीडा, युधिष्ठिर की द्यूत में हार और पाण्डवों का वनगमन वर्णित है।

३. **वनपर्व**-वनपर्व के अन्तर्गत बाईस (उप) पर्व और ३१५ अध्याय हैं। इन २२ पर्वों के नाम हैं-अरण्यपर्व, किर्मीरवधपर्व, अर्जुनाभिगमनपर्व, कैरातपर्व, इन्द्रलोकाभिगमनपर्व, नलोपाख्यानपर्व, तीर्थयात्रापर्व, जटासुरवधपर्व, यक्षयुद्धपर्व, निवातकवचयुद्धपर्व, आजगरपर्व, मार्कण्डेयसमस्यापर्व, द्रौपदीसत्यभामापर्व, घोषयात्रापर्व, मृगस्वप्नोद्भवपर्व, व्रीहिद्रौणिकपर्व, द्रौपदीहरणपर्व, जयद्रथविमोक्षपर्व, रामोपाख्यानपर्व, पतिव्रतामाहात्म्यपर्व, कुण्डलाहरणपर्व, और आरणेयपर्व।

वनपर्व में पाण्डवों का वनवास, भीमसेन द्वारा किर्मीर का वध, वन में श्रीकृष्ण का पाण्डवों से मिलना, शाल्ववधोपाख्यान, पाण्डवों का द्वैतवन में जाना, द्रौपदी और भीम द्वारा युधिष्ठिर को उत्साहित करना, इन्द्रकीलपर्वत पर अर्जुन की तपस्या, अर्जुन का किरातवेशधारी शंकर से युद्ध, पाशुपतास्त्र की प्राप्ति, अर्जुन का इन्द्रलोक में जाना, नल-दमयन्ती-आख्यान, नाना तीर्थों की महिमा और युधिष्ठिर की तीर्थयात्रा, सौगन्धिक कमल-आहरण, जटासुर-वध, यक्षों से युद्ध, पाण्डवों की अर्जुन विषयक चिन्ता, निवातकवचों के साथ अर्जुन का युद्ध और निवातकवचसंहार, अजगररूपधारी नहुष द्वारा भीम को पकड़ना, युधिष्ठिर से वार्तालाप के कारण नहुष की सर्पयोनि से मुक्ति, पाण्डवों का काम्यक वन में निवास और मार्कण्डेय ऋषि से

संवाद, द्रौपदी का सत्यभामा से संवाद, घोषयात्रा के बहाने दुर्योधन आदि का द्वैतवन में जाना, गन्धर्वों द्वारा कौरवों से युद्ध करके उन्हें पराजित कर बन्दी बनाना, पाण्डवों द्वारा गन्धर्वों को हराकर दुर्योधनादि को छुड़ाना, दुर्योधन की ग्लानि, जयद्रथ द्वारा द्रौपदी का हरण, भीम द्वारा जयद्रथ को बन्दी बनाना और युधिष्ठिर द्वारा छुड़ा देना, रामोपाख्यान, पतिव्रता की महिमा, सावित्री-सत्यवान् की कथा, दुर्वासा की कुन्ती द्वारा सेवा और उनसे वरप्राप्ति, इन्द्र द्वारा कर्ण से कवच-कुण्डल लेना, यक्ष-युधिष्ठिर-संवाद, और अन्त में अज्ञातवास के लिए परामर्श का वर्णन है।

४. **विराटपर्व**-विराटपर्व के अन्तर्गत पाँच (उप) पर्व और ७२ अध्याय हैं। इन पाँच (उप) पर्वों के नाम हैं-पाण्डवप्रवेशपर्व, समयपालनपर्व, कीचकवधपर्व, गोहरणपर्व और वैवाहिकपर्व। विराटपर्व में अज्ञातवास की अवधि में विराटनगर में रहने के लिए गुप्तमन्त्रणा, धौम्य द्वारा उचित आचरण का निर्देश, युधिष्ठिर द्वारा भावी कार्यक्रम का निर्देश, विभिन्न नाम और रूप से विराट के यहाँ निवास, भीमसेन द्वारा जीमूत नामक मल्ल तथा कीचक और उपकीचकों का वध, दुर्योधन के गुप्तचरों द्वारा पाण्डवों की खोज तथा लौटकर कीचकवध की जानकारी देना, त्रिगर्तों और कौरवों द्वारा मत्स्यदेश पर आक्रमण, कौरवों द्वारा विराट की गायों का हरण, पाण्डवों का कौरव-सेना से युद्ध, अर्जुन द्वारा विशेष रूप से युद्ध और कौरवों की पराजय, अर्जुन और कुमार उत्तर का लौटकर विराट की सभा में आना, विराट का युधिष्ठिरादि पाण्डवों से परिचय तथा अर्जुन द्वारा उत्तरा को पुत्रवधू के रूप में स्वीकार करना वर्णित है।

५. **उद्योगपर्व**-उद्योगपर्व के अन्तर्गत दस (उप) पर्व हैं और इसमें कुल १९६ अध्याय हैं। इन दस (उप) पर्वों के नाम हैं-सेनोद्योगपर्व, संजययानपर्व, प्रजागरपर्व, सनत्सुजातपर्व, यानसन्धिपर्व, भगवद्यानपर्व, सैन्यनिर्याणपर्व, उलूकदूतागमनपर्व, रथातिरथसंख्यापर्व, अम्बोपाख्यानपर्व।

उद्योगपर्व, में विराट की सभा में पाण्डव पक्ष से श्रीकृष्ण, बलराम, सात्यकि का एकत्र होना और युद्ध के लिए द्रुपद की सहायता से पाण्डवों का युद्धसज्जित होना, कौरवों की युद्ध की तैयारी, द्रुपद के पुरोहित का कौरवों की सभा जाना और सन्देश-कथन, धृतराष्ट्र का पाण्डवों के यहाँ संजय को संदेश देकर भेजना, संजय का युधिष्ठिर से वार्तालाप, धृतराष्ट्र का विदुर से वार्तालाप, सनत्सुजात द्वारा धृतराष्ट्र को उपदेश, धृतराष्ट्र की सभा में लौटे हुए संजय तथा पाण्डवों का सन्देश-कथन, युधिष्ठिर के सेनाबल का वर्णन, संजय द्वारा धृतराष्ट्र को और धृतराष्ट्र द्वारा दुर्योधन को समझाना, पाण्डवों से परामर्श कर कृष्ण द्वारा शान्ति प्रस्ताव लेकर कौरवों के पास जाना, दुर्योधन द्वारा श्रीकृष्ण को बन्दी बनाने का षड्यन्त्र करना, गरुड़गालवसंवाद, विदुलोपाख्यान, लौटे हुए श्रीकृष्ण

द्वारा कौरवों को दण्ड देने का परामर्श, पाण्डवों और कौरवों द्वारा सैन्यशिविर की स्थापना और सेनापतियों का चयन, दुर्योधन के दूत उलूक द्वारा सन्देश लेकर पाण्डव-सभा में जाना, दोनों पक्षों की सेनाओं का वर्णन, अम्बोपाख्यान, भीष्मपरशुराम का युद्ध आदि विषयों का वर्णन है।

६. **भीष्मपर्व**-भीष्मपर्व के अन्तर्गत चार (उप) पर्व हैं और इसमें कुल १२२ अध्याय हैं। इन चार (उप) पर्वों के नाम हैं-जम्बूखण्डविनिर्माणपर्व, भूमिपर्व, श्रीमद्‌भगवद्‌गीतापर्व और भीष्मवधपर्व। भीष्मपर्व में कुरुक्षेत्र में युद्ध के लिए सन्नद्ध दोनों पक्षों की सेनाओं में युद्धसम्बन्धी नियमों का निर्णय, संजय द्वारा धृतराष्ट्र को भूमि का महत्त्व बतलाते हुए जम्बूखण्ड के द्वीपों का वर्णन, शाकद्वीप तथा राहु, सूर्य और चन्द्रमा का प्रमाण, दोनों पक्षों की सेनाओं का आमने-सामने होना, अर्जुन के युद्ध-विषयक विषाद तथा व्याहमोह को दूर करने के लिए उन्हें उपदेश (श्रीमद्‌भगवद्‌गीता), उभय पक्ष के योद्धाओं में भीषण युद्ध तथा भीष्म के वध और शरशय्या पर लेटकर प्राणत्याग के लिए उत्तरायण की प्रतीक्षा करने आदि का निरूपण है।

७. **द्रोणपर्व**-द्रोणपर्व के अन्तर्गत आठ (उप) पर्व और २०२ अध्याय हैं। इन आठों (उप) पर्वों के नाम हैं - द्रोणाभिषेकपर्व, संशप्तकवधपर्व, अभिमन्युवधपर्व, प्रतिज्ञापर्व, जयद्रथवधपर्व, घटोत्कचवधपर्व, द्रोणवधपर्व और नारायणास्त्रमोक्षपर्व।

द्रोणपर्व में, भीष्म के धराशायी होने पर कर्ण का आगमन और युद्ध करना, सेनापति पद पर द्रोणाचार्य का अभिषेक, द्रोणाचार्य द्वारा भयंकर युद्ध, अर्जुन का संशप्तकों से युद्ध, द्रोणाचार्य द्वारा चक्रव्यूह का निर्माण, अभिमन्यु द्वारा पराक्रम और व्यूह में फँसे हुए अकेले निःशस्त्र अभिमन्यु का कौरव महारथियों द्वारा वध, षोडशराजकीयोपाख्यान, अभिमन्यु के वध से पाण्डव-पक्ष में शोक, संशप्तकों के साथ युद्ध करके लौटे हुए अर्जुन द्वारा जयद्रथवध की प्रतिज्ञा, कृष्ण द्वारा सहयोग का आश्वासन, अर्जुन का द्रोणाचार्य तथा कौरव-सेना से भयानक युद्ध, अर्जुन द्वारा जयद्रथ का वध, दोनों पक्षों के वीर योद्धाओं के बीच भीषण रण, कर्ण द्वारा घटोत्कच का वध, धृष्टद्युम्न द्वारा द्रोणाचार्य का वध।

८. **कर्णपर्व**-कर्णपर्व के अन्तर्गत कोई उपपर्व नहीं है और अध्यायों की संख्या ९६ है। इस पर्व में द्रोणाचार्य की मृत्यु के पश्चात् कौरव सेनापति के पद पर कर्ण का अभिषेक, कर्ण के सेनापतित्व में कौरव सेनाद्वारा भीषण युद्ध, पाण्डवों के पराक्रम, शल्य द्वारा कर्ण का सारथि बनना, अर्जुन द्वारा कौरव सेना का भीषण संहार, कर्ण और अर्जुन का युद्ध, कर्ण के रथ के पहिये का पृथ्वी में धँसना, अर्जुन द्वारा कर्ण-वध, कौरवों का शोक, शल्य द्वारा दुर्योधन को सान्त्वना देना आदि वर्णित है।

९ **शल्यपर्व**-शल्यपर्व के अन्तर्गत ह्रदप्रवेशपर्व और गदापर्व - ये दो उपपर्व हैं और इस पर्व में ६५ अध्याय हैं।

कर्ण की मृत्यु के पश्चात् कृपाचार्य द्वारा सन्धि के लिए दुर्योधन को समझाना, सेनापति पद पर शल्य का अभिषेक, मद्रराज शल्य का अद्‌भुत पराक्रम, युधिष्ठिर द्वारा शल्य और उनके भाई का वध, सहदेव द्वारा शकुनि का वध, बची हुई सेना के साथ दुर्योधन का पलायन, दुर्योधन का ह्रद में प्रवेश, व्याधों द्वारा जानकारी मिलने पर युधिष्ठिर का ह्रद पर जाना, युधिष्ठिर का दुर्योधन से संवाद, श्रीकृष्ण और बलराम का भी वहाँ पहुँचना, दुर्योधन के साथ भीम का वाग्युद्ध और गदायुद्ध और दुर्योधन का धराशायी होना, क्रुद्ध बलराम को श्रीकृष्ण द्वारा समझाया जाना, दुर्योधन का विलाप और सेनापति पद पर अश्वत्थामा का अभिषेक आदि वर्णित है।

१०. **सौप्तिकपर्व**-सौप्तिक पर्व में "ऐषीक पर्व" नामक मात्र एक ही उपपर्व है। इसमें १८ अध्याय हैं। अश्वत्थामा, कृतवर्मा और कृपाचार्य-कौरव पक्ष के शेष इन तीन महारथियों का वन में विश्राम, तीनों की आगे के कार्य के विषय में मंत्रणा, अश्वत्थामा द्वारा अपने क्रूर निश्चय से कृपाचार्य और कृतवर्मा को अवगत कराना, तीनों का पाण्डवों के शिविर की ओर प्रस्थान, अश्वत्थामा द्वारा रात्रि में पाण्डवों के शिविर में घुसकर समस्त सोये हुए पांचाल वीरों का संहार, द्रौपदी के पुत्रों का भी वध, द्रौपदी का विलाप तथा द्रोणपुत्र के वध का आग्रह, भीम द्वारा अश्वत्थामा को मारने के लिए प्रस्थान करना और श्रीकृष्ण, अर्जुन तथा युधिष्ठिर का भीम के पीछे जाना, गंगातट पर बैठे अश्वत्थामा को भीम द्वारा ललकारना, अश्वत्थामा द्वारा ब्रह्मास्त्र का प्रयोग, अर्जुन द्वारा भी उस ब्रह्मास्त्र के निवारण के लिए ब्रह्मास्त्र का प्रयोग, व्यास की आज्ञा से अर्जुन द्वारा ब्रह्मास्त्र का उपशमन, अश्वत्थामा की मणि लेना और अश्वत्थामा का मानमर्दित होकर वन में प्रस्थान आदि विषय इस पर्व में वर्णित हैं।

११. **स्त्रीपर्व**-स्त्रीपर्व के अन्तर्गत तीन (उप) पर्व-जलप्रादानिकपर्व, विलापपर्व और श्राद्धपर्व हैं तथा सत्ताईस अध्याय हैं।

स्त्रीपर्व में, दुर्योधन की मृत्यु पर धृतराष्ट्र का विलाप, संजय और विदुर द्वारा उन्हें समझाना-बुझाना, पुनः महर्षि व्यास द्वारा उनको समझाना, स्त्रियों और प्रजा के साथ धृतराष्ट्र का युद्धभूमि में जाना, श्रीकृष्ण, पाण्डवों और अश्वत्थामा से उनकी भेंट, शाप देने के लिए उद्यत गान्धारी को व्यास द्वारा समझाना, पाण्डवों का कुन्ती से मिलना, द्रौपदी, गान्धारी आदि स्त्रियों का विलाप, व्यास के वरदान से गान्धारी द्वारा दिव्यदृष्टि से युद्ध में निहत अपने पुत्रों और अन्य योद्धाओं को देखना तथा शोकातुर हो क्रोधवश शाप देना, युधिष्ठिर द्वारा मृत योद्धाओं का दाहसंस्कार और जलांजलिदान, कुन्ती द्वारा अपने गर्भ से कर्ण की उत्पत्ति का रहस्य बताना, युधिष्ठिर द्वारा कर्ण के लिए शोक प्रकट करते हुए

उसका श्राद्ध कर्म करना और स्त्रियों के मन में रहस्य न छिपने का शाप देना आदि वर्णित है।

१२. **शान्तिपर्व** -शान्तिपर्व के अन्तर्गत तीन (उप) पर्व हैं-राजधर्मानुशासनपर्व, आपद्धर्मपर्व और मोक्षधर्मपर्व। इस पर्व में ३६५ अध्याय हैं।

शान्तिपर्व में, युद्ध की समाप्ति पर युधिष्ठिर का शोकाकुल होकर पश्चात्ताप करना, श्रीकृष्णसहित सभी लोगों द्वारा उन्हें समझाना, युधिष्ठिर का नगरप्रवेश और राज्याभिषेक, सबके साथ पितामह भीष्म के पास जाना, भीष्म के द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति, भीष्म द्वारा युधिष्ठिर के प्रश्नों का उत्तर तथा उन्हें राजधर्म, आपद्धर्म और मोक्षधर्म का उपदेश करना आदि वर्णित है।

मोक्षपर्व में सृष्टि का रहस्य तथा अध्यात्म ज्ञान का विशेष निरूपण है। शान्तिपर्व में "मङ्किगीता" (अध्याय १७७), "पराशरगीता" (अध्याय २९०-९८) तथा "हंसगीता" (अध्याय २९९) भी है। शान्तिपर्व में धर्म, दर्शन, राजनीति और अध्यात्म ज्ञान का विशद निरूपण किया गया है।

१३. **अनुशासनपर्व**-अनुशासनपर्व के अन्तर्गत दो (उप) पर्व दान-धर्म-पर्व और भीष्मस्वर्गारोहणपर्व है। अनुशासनपर्व में कुल मिलाकर १६८ अध्याय हैं। अनुशासनपर्व के आरम्भ में १६६ अध्याय दान-धर्म-पर्व के हैं। इस पर्व में भी भीष्म के साथ युधिष्ठिर के संवाद का सातत्य बना हुआ है। भीष्म युधिष्ठिर को नाना प्रकार से तप, धर्म और दान की महिमा बतलाते हैं और अन्त में युधिष्ठिर पितामह की अनुमति पाकर हस्तिनापुर चले जाते हैं। भीष्मस्वर्गारोहणपर्व में केवल दो अध्याय (१६७ और १६८) हैं। इसमें भीष्म के पास युधिष्ठिर का जाना, युधिष्ठिर की भीष्म से बात, भीष्म का प्राणत्याग, युधिष्ठिर द्वारा उनका अन्तिम संस्कार किए जाने का वर्णन है। इस अवसर पर वहाँ उपस्थित लोगों के सामने गंगाजी प्रकट होती हैं और पुत्र के लिए शोक प्रकट करने पर श्रीकृष्ण उन्हें समझाते हैं।

१४. **आश्वमेधिकपर्व**-आश्वमेधिकपर्व के अन्तर्गत तीन (उप) पर्व हैं-अश्वमेधपर्व, अनुगीतापर्व, और वैष्णवपर्व। इस पर्व में ११३ अध्याय हैं।

आश्वमेधिकपर्व में महर्षि व्यास द्वारा अश्वमेध यज्ञ करने के लिए आवश्यक धन प्राप्त करने का उपाय युधिष्ठिर से बताना और यज्ञ की तैयारी, अर्जुन द्वारा कृष्ण से गीता का विषय पूछना, श्रीकृष्ण द्वारा अनेक आख्यानों द्वारा अर्जुन का समाधान करना, ब्राह्मणगीता का उपदेश, अन्य आध्यात्मिक बातें, पाण्डवों द्वारा दिग्विजय करके धन का आहरण, अश्वमेध यज्ञ की सम्पन्नता, युधिष्ठिर द्वारा वैष्णवधर्मविषयक प्रश्न और श्रीकृष्ण द्वारा उसका समाधान आदि विषय वर्णित हैं।

१५. **आश्रमवासिकपर्व**-आश्रमवासिकपर्व में भी तीन ही पर्व हैं-आश्रमवासपर्व, पुत्रदर्शनपर्व और नारदागमनपर्व। इस पर्व में कुल मिलाकर ३९ अध्याय हैं। आश्रमवासिक पर्व

में भाईयों समेत युधिष्ठिर और कुन्ती द्वारा धृतराष्ट्र तथा गान्धारी की सेवा, व्यास जी के समझाने पर धृतराष्ट्र, गान्धारी और कुन्ती को वन में जाने देना, वहाँ जाकर इन तीनों का ऋषियों के आश्रम में निवास करना, महर्षि व्यास के प्रभाव से युद्ध में मारे गये वीरों का परलोक से आना और स्वजनों से मिलकर अदृश्य हो जाना, नारद के मुख से धृतराष्ट्र, गान्धारी और कुन्ती का दावानल में जलकर भस्म हो जाना सुनकर युधिष्ठिर का विलाप और उनकी अस्थियों का गंगा में विसर्जन करके श्राद्धकर्म करना आदि वर्णित है।

१६. **मौसलपर्व**-मौसलपर्व में कोई उपपर्व नहीं है और अध्यायों की संख्या भी केवल आठ है। इस पर्व में ऋषि-शापवश साम्ब के उदर से मुसल की उत्पत्ति तथा समुद्र-तट पर चूर्ण करके फेंके गये मुसलकणों से उगे हुए सरकण्डों से यादवों का आपस में लड़कर विनष्ट हो जाना, बलराम और श्रीकृष्ण का परमधाम-गमन और समुद्र द्वारा द्वारकापुरी को डुबो देने का वर्णन है।

१७. **महाप्रास्थानिकपर्व**-महाप्रास्थानिकपर्व में मात्र तीन अध्याय हैं। इस पर्व में द्रौपदी सहित पाण्डवों का महाप्रस्थान वर्णित है। वृष्णिवंशियों का श्राद्ध करके, प्रजाजनों की अनुमति लेकर द्रौपदी के साथ युधिष्ठिर आदि पाण्डव महाप्रस्थान करते हैं, किन्तु युधिष्ठिर के अतिरिक्त सबका देहपात मार्ग में ही हो जाता है। इन्द्र और धर्म से युधिष्ठिर की बातचीत होती है और युधिष्ठिर को सशरीर स्वर्ग मिलता है।

१८. **स्वर्गारोहणपर्व**-स्वर्गारोहणपर्व में कुल पाँच अध्याय हैं। इस पर्व के अन्त में महाभारत की श्रवणविधि तथा महाभारत का माहात्म्य वर्णित है। इस पर्व के प्रथम अध्याय में स्वर्ग में नारद के साथ युधिष्ठिर का संवाद और द्वितीय अध्याय में देवदूत द्वारा युधिष्ठिर को नरकदर्शन और वहाँ भाइयों की चीख-पुकार सुनकर युधिष्ठिर का वहीं रहने का निश्चय वर्णित है। तृतीय अध्याय में इन्द्र और धर्म द्वारा युधिष्ठिर को सांत्वना प्रदान की जाती है। युधिष्ठिर शरीर त्यागकर स्वर्गलोक चले जाते हैं। चतुर्थ अध्याय में युधिष्ठिर दिव्य लोक में श्रीकृष्ण और अर्जुन से मिलते हैं। पंचम अध्याय में वहीं भीष्म आदि स्वजन भी अपने पूर्व स्वरूप में मिलते हैं। तत्पश्चात् महाभारत का उपसंहार वर्णित है।

महाभारत के खिलपर्व के रूप में श्रीहरिवंशपुराण का उल्लेख किया गया है। हरिवंशपुराण में तीन पर्व हैं-हरिवंशपर्व, विष्णुपर्व और भविष्यपर्व। इन तीनों पर्वों में कुल मिलाकर ३१८ अध्याय और १२,००० श्लोक हैं। महाभारत का पूरक तो यह है ही, स्वतन्त्र रूप से भी इसका विशिष्ट महत्त्व है। सन्तान-प्राप्ति के लिए हरिवंशपुराण का श्रवण लाभदायक माना गया है।

**श्रीमद्भगवद्गीता**-मूलतः गीता स्वतन्त्र ग्रन्थ नहीं है। महाभारत के विभिन्न पर्वों में अनेक गीतायें हैं। श्रीमद्भगवद्गीता भी उनमें से एक है किन्तु अन्य सभी गीताओं से

विशिष्ट है। यह महाभारत के भीष्मपर्व के पचीसवें अध्याय से लेकर बयालीसवें अध्याय तक का अंश है। यही अठारह अध्याय श्रीमद्भगवद्गीता के रूप में विख्यात हैं।

महाभारत का विवरण तव तक अधूरा रहेगा, जब तक श्रीमद्भगवद्गीता की चर्चा न की जाय। गीता भारतीय मनीषा का वह आदर्श है जिसमें मानवधर्म का विशद चित्रांकन हुआ है। गीता वैदिक ज्ञान का सार है-"सर्ववेदमयी गीता"।

युद्धभूमि में परस्पर भिड़ने के लिए बेताब, मरने-मारने पर उतारू कौरवों और पाण्डवों की आमने-सामने खड़ी सेनाओं के बीच खड़े रथ पर बैठा अर्जुन प्रतिपक्ष में अपने सगे बन्धु-बान्धवों को देखकर मोह और विषाद में डूब जाता है और राज्यरूप क्षुद्र स्वार्थ के लिए इनका वध न करने की सोचकर धनुष-बाण रख देता है, तब उसके रथ पर सारथि के रूप में बैठे हुए भगवान् श्रीकृष्ण उपदेश देकर उसका मोह दूर करके युद्ध में प्रवृत्त कराते हैं। यह प्रसंग भीष्मपर्व के उक्त अठारह अध्यायों में कुल सात सौ श्लोकों में निवद्ध है। किन्तु गीता के महत्त्व के कारण महाभारत से पृथक् इसकी एक स्वतंत्र पहचान बन गयी और गीता महाभारत भी अधिक श्रद्धेय बन गयी। श्रीमद्भगवद्गीता, विविध ज्ञान-विज्ञान-उपाख्यान से भरे महाभारतरूपी खान से निकला और भगवान् के शाण पर निखरा हुआ अनुपम दिव्य भास्वर रत्न है जो अपनी सर्व आलोकमयी शाश्वत ज्योति से मानव-मात्र के लिए प्रवृत्ति-निवृत्ति मार्ग को आलोकित करता आ रहा है।

जो भारतीय परम्परा से अनभिज्ञ हैं उन्हें इस बात का अविश्वास ही होगा और जो भारतीय परम्परा के विज्ञ हैं उन्हें भी इस बात पर आश्चर्य होगा कि नितान्त अशान्त रणक्षेत्र में, भीषण नरसंहार और हिंसा के पूर्वपीठ में, दो दुर्धर्ष सैन्यबल के बीच खड़ा होकर कोई सारथि अपने रथी को न केवल युद्ध के लिए प्रोत्साहित कर रहा हो, अपितु आत्मा की अविनाशिता, निष्काम कर्म, भक्ति तथा ज्ञान का उपदेश और आत्मविभूति का ख्यापन करते हुए धर्म के मर्म को समझा रहा हो। विश्व इतिहास में, इन परिस्थितियों में न तो इस प्रकार की धीरता और एकाग्रचित्तता का कोई दृष्टान्त उपलब्ध है और न ही ऐसे वक्ता और श्रोता।

गीता की महिमा और उसका माहात्म्य तथा उसकी फलश्रुति अनेकत्र अनेकधा वर्णित है। गीता महाभारत का सारतम निष्कर्ष है। कहा जाता है कि महर्षि व्यास ने चारों वेदों, अठारह पुराणों और नवों व्याकरणों का मन्थन करके महाभारत की रचना की और पुनः महाभारत का मन्थन करके गीता को प्रकट किया। अन्ततः भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता का मन्थन करके अर्जुन के मुख में डाला-

**"अष्टादशपुराणानि नवव्याकरणानि च।**
**निर्मथ्य चतुरो वेदान् मुनिना भारते कृतम्।।**

भारतामृतसर्वस्वं गीताया मथितस्य च।
सारमुद्धृत्य कृष्णेन ह्यर्जुनस्य मुखे हुतम्।।"

गीता के सम्बन्ध में यह रूपक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है -

"सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः।
पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्।।"

अर्थात्, "सारी उपनिषदें गायें हैं, दुहने वाले गोपालनन्दन हैं, अर्जुन बछड़ा है, सहृदय श्रद्धावान्, विद्वान् उपभोक्ता हैं, इस प्रकार गीता रूपी अमृत एक अपूर्व दुग्ध है।" इसी प्रकार श्रीकृष्ण के मुख से निकला हुआ तत्त्वामृत ही गीतारूपी गंगाजल है, जिसका पान कर लेने पर पुनर्जन्म नहीं होता-

भारतामृतसर्वस्वं विष्णोर्वक्त्राद्विनिःसृतम्।
गीतागङ्गोदकं पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।।

सभी शास्त्रों को छोड़कर एकमात्र इस गीता का ही सेवन श्रेयस्कर है-

गीता सुगीता कर्तव्या किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः।
या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद्विनिःसृता।।

श्रीकृष्ण स्वयं कहते हैं कि गीता मेरा हृदय है-"गीता मे हृदयं पार्थ"। भला इससे अधिक गीता की महिमा और क्या हो सकती है ?

गीता में धर्म के विविध पक्षों के गम्भीर भावों का निरूपण सहज बोधगम्य भाषा में हुआ है। अतः गहनतम भावों की सरलतम अभिव्यक्ति गीता की प्रमुख विशेषता है। गीता का तात्पर्य प्रकाशित करने के लिए आचार्यों ने इस पर भाष्यों और टीकाओं की रचना की है। गीता को वेदान्तदर्शन की प्रस्थानत्रयी के एक ग्रन्थ की प्रतिष्ठा प्रदान की गई है।

## महाभारत की टीकायें

महाभारत पर प्राचीन काल से ही अनेक टीकायें उपलब्ध होती हैं। आफ्रेक्ट और डॉ. वी.एस. सुक्थणकर ने संस्कृत टीकाकारों के नाम दिए हैं। आचार्य बलदेव उपाध्याय ने भी महाभारत के टीकाकारों के नाम दिए हैं। आचार्य बलदेव उपाध्याय के अनुसार[1], "महाभारत के टीकाकारों की एक सुदीर्घ परम्परा है जिसके अन्तर्गत बड़े विद्वानों और अध्यात्मवेत्ता संन्यासियों की गणना है"। डॉ. सुक्थणकर के अनुसार महाभारत के टीकाकारों के नाम अधोलिखित हैं-

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय द्वारा लिखित शुभाशंसाः श्रीसंक्षिप्त महाभारत, द्वितीय खण्ड, उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ १९९४

अनन्तभट्ट, अर्जुनमिश्र, आनन्द, चतुर्भुजमिश्र, जगदीशचक्रवर्ती, देवबोध, नीलकण्ठ, महानन्दपूर्ण, यज्ञनारायण, रत्नगर्ग, रामकिंकर, रामकृष्ण, रामानुज, लक्ष्मण, वरद, वादिरात, विद्यासागर, विमलबोध, शंकराचार्य, श्रीनाथ, सर्वज्ञनारायण तथा सृष्टिधर। इन २२ टीकाकारों के अतिरिक्त गदानन्द आदि १४ अन्य टीकाकार भी हैं। इस प्रकार महाभारत के ३६ टीकाकारों का पता पूर्णरूप से चलता है। इन टीकाकारों में से कतिपय टीकाकारों की टीका एक पर्व अथवा अनेक पर्वों पर मिलती है। ऐसे श्लाघ्य टीकाकार भी हैं जिनकी टीका महाभारत के १८ पर्वों पर उपलब्ध होती है। इनमें से कतिपय प्रख्यात टीकाकारों का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है–

## (क) विमलबोध

इनकी व्याख्या महाभारत के अठारहों पर्वों पर उपलब्ध होती है। फलतः इनका महत्त्व प्रौढ़ टीकाकारों में समधिक वैशिष्ट्यपूर्ण है। इन्होंने अपनी टीका में धर्मनिबन्धकार के रूप में धारेश्वर (भोज) का, उनके प्रख्यात ग्रन्थ 'सरस्वतीकण्ठाभरण' का तथा उनके अज्ञात पूर्व धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ 'व्यवहारमंजरी' का सप्रमाण उल्लेख किया है। भोजराज का समय १०१० से १०५५ ई. तक सामान्यतया माना जाता है। १०६२ ई. के पीछे इनका समय कथमपि नहीं है। इस उल्लेख के कारण विमलबोध का समय १०५० ई. के आसपास माना जा सकता है। इस समय की सत्यता की पुष्टि आनन्दपूर्ण विद्यासागर (१३५० ई.) के द्वारा विद्यासागरी टीका में उल्लेख से भी होती है। विमलबोध का समय धारानरेश भोज और आनन्दपूर्ण के बीच में है। इनकी टीका का नाम 'विषमश्लोकी' या 'दुर्घटार्थप्रकाशिनी' या 'दुर्बोधपदमञ्जिनी' है। विराट तथा उद्योगपर्व पर यह टीका गुजराती प्रिन्टिंग प्रेस से प्रकाशित हुई है।

## (ख) अर्जुन मिश्र

इनकी टीका का नाम 'भारतार्थ-दीपिका' और 'भारतसंग्रही-दीपिका' है। इसका केवल एक अंश (विराट तथा उद्योग पर्व की टीका) अब तक प्रकाशित हुआ है। टीका की पुष्पिका में ये अपने को 'भारताचार्य' की महनीय उपाधि से विभूषित करते हैं। इनके पिता का नाम था– ईशान, जो भारत के पाठकाचार्य थे और इनकी उपाधि भी "भारताचार्य" थी। ये बंगाल में गंगा के तीरस्थ किसी नगर या ग्राम के निवासी थे। इन्होंने अपने कुल को 'चम्पाहेटीय' या 'चम्पाहेठि' के नाम से निर्दिष्ट किया है। कलकत्ता से १५ मील दक्षिण-पश्चिम में 'चम्पाहाटी' नामक एक स्थान है। सम्भवतः अर्जुन मिश्र का कुल यहीं का मूल निवासी था।

इन्होंने अपने से प्राचीन टीकाकारों में देवबोध, शाण्डिल्य तथा सर्वनारायण का उल्लेख किया है और ये स्वयं नीलकण्ठ के द्वारा उद्धृत हुए हैं। इनकी 'अर्थदीपिका' देवबोध की प्रख्यात टीका के आदर्श पर निर्मित है। इनका संकेत इन्होंने अपनी टीका

(उद्योगपर्व) में किया है। फलतः इनका समय चौदहवीं शती का उत्तरार्द्ध (१३५० से १४०० ई.) माना जा सकता है। इनकी टीका अल्पाक्षर होने पर भी सारगर्भित है। सनत्सुजातीय पर्व की व्याख्या में अध्यात्मशास्त्र के सिद्धान्तों का बड़ा ही पाण्डित्यपूर्ण प्रामाणिक विवेचन है। ये हरिवंश को महाभारत का अविभाज्य अंग मानते हैं अतः हरिवंश पर भी इनकी टीका उपलब्ध है।

## (ग) नीलकण्ठ

इनका पूरा नाम नीलकण्ठ चतुर्धर (चौधरी) है और इनके वंशज आज भी महाराष्ट्र में विद्यमान हैं। इनकी टीका नितान्त प्रख्यात 'भारतभावदीप' बहुशः प्रकाशित हुई है[1]। वह महाभारत के अठारहों पर्वों पर उपलब्ध है। नीलकण्ठ के पूर्वज महाराष्ट्र के कर्पूरग्राम (आजकल कोपरगाँव, बम्बई प्रान्त का अहमदनगर जिला) के मूल निवासी थे किन्तु इस टीका की रचना काशी में की गई, जहाँ वे आकर बस गए थे। नीलकण्ठ ने मन्त्ररामायण और मन्त्रभागवत नामक ग्रन्थों का भी प्रणयन किया था जिनमें रामायण और भागवत की कथा से सम्बद्ध मन्त्र ऋग्वेद से क्रमबद्ध संगृहीत हैं। नीलकण्ठ ने इनके ऊपर अपने सिद्धान्तानुसार टीका भी लिखी है।

नीलकण्ठ चतुर्धर के पिता का नाम गोविन्द था। नीलकण्ठ के पुत्र का नाम भी गोविन्द ही था। गोविन्द के पुत्र (नीलकण्ठ के पौत्र) शिव ने 'धर्मतत्त्वप्रकाश' नामक ग्रन्थ का निर्माण १७४६ ई. में किया था। नीलकण्ठ की 'शिवताण्डव-टीका' का रचनाकाल १६८० ई. तथा गणेशगीता की टीका का रचनाकाल १६६३ ई. है। 'भारतभावदीप' के नाना हस्तलेखों का समय १६८७ ई. से १६६५ ई. तक है। अतः नीलकण्ठ का समय १६५० ई. से १७०० ई. मानना उचित प्रतीत होता है।

बारहवीं शताब्दी ई. में होने वाले वेदान्तदर्शन के प्रसिद्ध द्वैताचार्य श्रीमाधवाचार्य ने महाभारत का एक संक्षिप्त सार-ग्रन्थ लिखा, जो महाभारत-तात्पर्य-निर्णय नाम से प्रसिद्ध हुआ और इस पर भी कई टीकायें लिखी गईं[2]। 'महाभारत-तात्पर्य-निर्णय' नामक एक दूसरा ग्रन्थ भी उपलब्ध होता है जो १५०० ई. में होने वाले वरदाज द्वारा लिखा गया है[3]। इसी प्रकार के अन्य 'भारतसावित्री' आदि ग्रन्थ भी महाभारत के आश्रय से निर्मित हुए[4]।

## महाभारत : एक विश्वकोश

महाभारत, चाहे इसे महाकाव्य मानें अथवा इतिहास-ग्रन्थ, निश्चित रूप से एक

---

१. चित्रशाला प्रेस, पूना से प्रकाशित
२. एम. कृष्णमाचार्यः ए हिस्ट्री ऑफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर, पृ. ४३
३. वही, पृ.४३
४. वही, पृ.४३

महान् विश्वकोश है। इसमें जीवन के विविध पक्षों की सर्वांगपूर्ण विवेचना उपलब्ध है। ज्ञान का ऐसा कोई भी क्षेत्र नहीं है जो महाभारतकार से अस्पृष्ट हो। महाभारत एक आकर ग्रन्थ है। अध्येताओं की जिज्ञासाओं का समाधान भी इसमें प्राप्त होता है। महाभारत के पूर्ववर्ती वाङ्मय में जो भी उपलब्ध है, उन सबका सूक्ष्मदर्शन महाभारत में अवश्य है। सुललित काव्यमय पद्यबन्धों में एक ओर आख्यान हैं तो दूसरी ओर मनुष्यमात्र के लिए सर्वमान्य आचारसंहिता भी। सभी प्राणियों के स्वभावादि, सभी प्रकार के रहस्य, वेद, योगशास्त्र, धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र, कामशास्त्र, मोक्ष के साधन, विज्ञान के विविध विषय और जीवन की सही पद्धति–ये सब यहाँ अत्यन्त प्रभावशाली रूप से वर्णित हैं। ग्रन्थकार की सर्वतोमयी दृष्टि ने इस महान् ग्रन्थ को बहुआयामी बना दिया है। यही कारण है कि यह ग्रन्थ एक साथ ही संसारशास्त्र और मोक्षशास्त्र–दोनों है। इसमें प्रेय और श्रेय–दोनों का अपूर्व निरूपण हुआ है। महाभारत का विषय एकांगी नहीं है। स्वयम् इसके प्रणेता महर्षि व्यास ने ब्रह्मा से इसके वर्ण्यविषय का सविस्तर वर्णन किया है। वे कहते हैं कि उन्होंने भारतरूपी अपूर्व काव्य का प्रणयन किया है। इसमें वेदों का रहस्य, उपनिषदों का तत्त्वज्ञान, इतिहासपुराण का समुन्मीलन, त्रिविध–धर्म, त्रिकाल का निरूपण, जरा-भय-व्याधि-भाव-अभाव का विचार, वर्णाश्रम धर्मादि का विवेचन है। महर्षि व्यास के इस कथन का अभिप्राय है कि महाभारत की रचना के मूल में उनका उद्देश्य मात्र राजाओं के वंश और युद्ध के इतिहास का वर्णन करना ही न था अपितु इसके माध्यम से मानवधर्म की शिक्षा देना भी था।

महाभारत में उपनिबद्ध घटनाओं की नाटकीयता उसकी शैली के साथ मिलकर उसे रुचिकर बना देती है। यही कारण है कि इस विपुलकाय ग्रन्थ का अध्ययन-श्रवण करते हुए कभी भी अरुचि नहीं होती। अध्येता ज्यों-ज्यों आगे बढ़ता है त्यों-त्यों अपने को कथानक से अधिक सम्बद्ध अनुभव करने लगता है और उसकी जिज्ञासा भी उत्कटतर होती जाती है। अति प्राचीन काल से महाभारत की कथा का जनसमूहों में कथन-श्रवण और गायन इसकी सार्वकालिक लोकप्रियता का प्रमाण है। पाश्चात्त्य समालोचक सर चार्ल्स इलियट ने इसे तात्त्विक दृष्टि से 'इलियड' की अपेक्षा महत्तर माना है। महाभारत के गौरव के कारण ही इसे 'पंचम वेद' कहा गया है। स्त्री, शूद्र और नीच–द्विज श्रुति के अधिकारी नहीं हैं, उनको श्रेयः प्राप्ति के मार्ग का निर्देशन करने के लिए ही व्यास मुनि ने कृपापूर्वक इस महाभारत ग्रन्थ की रचना की है–

"स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा।
कर्मश्रेयसि मूढानां श्रेय एवं भवेदिह।।
इति भारतमाख्यानं कृपया मुनिना कृतम्।।"
(श्रीमद्भागवतपुराण, १.४.२५)

\+ \+ \+

"भारतव्यपदेशेन ह्याम्नायार्थश्च दर्शितः।
दृश्यते यत्र धर्मादि स्त्रीशूद्रादिभिरप्युत"।। (श्रीमद्भागवतपुराण, १.४.२९)

महाभारत वह सर्वौषधिमयी अंजनशलाका है जिसे नेत्रों में लगाकर अज्ञजन परम-ज्ञानदृष्टि हो जाते हैं। वैदिक ज्ञानतत्त्व को महाभारत में इस रीति से प्रस्तुत किया गया है कि वह सर्वमान्य के लिए सुलभ और बोधगम्य हो गया है। इस प्रकार मनुष्यमात्र के लिए महाभारत की उपयोगिता वेदों से बढ़कर है। इसी प्रकार उपनिषदों का विषय अध्यात्म है। उपनिषदों के अध्ययन से मनुष्य अध्यात्म विद्या में तो पारंगत हो जाता है किन्तु लोकव्यवहार में अपूर्ण रह जाता है। महाभारत एकत्र अध्यात्म और लोकव्यवहार दोनों का मनोरम समन्वय प्रस्तुत करता है। जो व्यक्ति महाभारत का अध्ययन-श्रवण-कीर्तन करता है, वह दोनों दृष्टियों से परिपूर्ण होकर सार्थक जीवन हो जाता है। महर्षि व्यास ने महाभारत में ही स्वयं कहा है कि जो मनुष्य अंगों समेत चारों वेदों और उपनिषदों को तो भलीभाँति जानता है किन्तु इस आख्यान (भारत) को नहीं जानता वह विचक्षण अर्थात् चतुर ज्ञानी नहीं हो सकता–

> **"यो विद्याच्चतुरो वेदान् साङ्गोपनिषदो द्विजः।**
> **न चाख्यानमिदं विद्यान्नैव स स्याद् विचक्षणः"।।**
> **(महाभारत, आदिपर्व २.२३५)**

महाभारत के अध्ययन की अनिवार्यता इसलिए भी आवश्यक है कि विद्या का कोई ऐसा पक्ष नहीं है, जो महर्षि व्यास की दृष्टि से अछूता रह गया हो। सभी शास्त्रों का सारांश महाभारत में समाहित है। न केवल वाङ्मयी सृष्टि अपितु दृश्यादृश्य निखिल विश्वरचना महर्षि व्यास का उच्छिष्ट है–"व्यासोच्छिष्टं जगत्सर्वम्।"

यह महाभारत ग्रन्थ केवल दो राजवंशों के युद्ध और इतिहास का ही वर्णन नहीं करता, अपितु यह सार्वभौम मौलिक धर्म के यथार्थ स्वरूप का भी निरूपण करता है। एक ओर श्रीमद्भगवद्गीता मानवधर्म के शाश्वत मूल्यों का प्रख्यापन करती है तो दूसरी ओर शान्तिपर्व मानव-जीवन की जटिलतम गुत्थियों को भी सुलझाता है। इस प्रकार महाभारत एक परिनिष्ठित धर्मग्रन्थ के रूप में अतीत काल से ही स्वीकृत और प्रतिष्ठित है। महाभारत अमूल्य सुभाषित रत्नों की खान है। जीवन के प्रत्येक क्षण में मनुष्य के लिए उपयोगी शिक्षाओं और समुपदेशों से भरी हुई सूक्तियाँ महाभारत में पदे-पदे विराजमान हैं। अतः महाभारत का यथाकथंचिदध्ययनाध्यापन-श्रवण-मनन सर्वविध सार्वकालिक कल्याणप्रद है।

महाभारत का सांस्कृतिक मूल्य भी कम नहीं। भारतीय संस्कृति का समग्र स्वरूप इस ग्रन्थ से जाना जा सकता है। भक्ति और अध्यात्म का प्रतिपादन करने वाले अंशों के कारण इस महान् ग्रन्थ का धार्मिक महत्त्व और भी बढ़ गया है। महाभारत परवर्ती रचनाकारों के लिए उपजीव्य है। यह न केवल इस देश में अपितु देश से बाहर सुदूर द्वीपों में वहाँ के

जनजीवन और साहित्य में विद्यमान है। प्राचीन व्यवहारों और राजविषयक सिद्धान्तों के अनुभवपरक निरूपण ने इसे और भी उपादेय बना दिया है। महाभारत की निर्मिति का प्रयोजन संसार की निःसारता प्रमाणित कर जनमानस को जीवन के चरम लक्ष्य की ओर उन्मुख करना था। जिस प्रकार कोयल की कूक कानों में पड़ने के बाद कौवे की बोली नितान्त अप्रिय लगती है, उसी प्रकार महाभारत के कथारस का आस्वादन करने के बाद अन्य कथानक रुचिकर नहीं लगते–

"श्रुत्वा त्विदमुपाख्यानं श्राव्यमन्यन्न रोचते।
पुंस्कोकिलगिरं श्रुत्वा रुक्षा ध्वांक्षस्य वागिव।"
(महाभारत, आदिपर्व, २.२३६)

महाभारत में निरूपित धर्म व्यक्ति, देश और काल की सीमा से परे-सबके लिए, सभी काल और सभी देशों में प्रेरणास्रोत रूप है। वास्तविक सुख के आकांक्षी मनुष्य का पवित्र कर्तव्य है कि वह धर्म का सेवन करे। धर्म की जैसी घोर उपेक्षा वर्तमान में दिखाई दे रही है, इससे भी अधिक महर्षि व्यास के समय में थी। लोग अधिकार के लिए उतावले थे और परस्पर लड़ते थे किन्तु स्वधर्म (न्यायोचित कर्तव्य) की ओर तनिक भी दृष्टि नहीं देते थे। अधिकांश समाज ऐसा ही हो गया था। व्यास के मन की टीस आज भी उतनी ही सार्थक है–

"ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे।
धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते।।" (महाभारत)

धर्म भारतीय संस्कृति का प्राण है। अधर्म से राष्ट्र का विनाश और धर्म से अभ्युत्थान होता है। महर्षि व्यास की यह स्पष्टोक्ति है–किसी भी दशा में–न भय से और न ही लोभ से–धर्म का त्याग नहीं करना चाहिए–

"न जातु कामान्न भयान्न लोभाद्।
धर्मं त्यजेज्जीवितस्यापि हेतोः।।"

महर्षि व्यास कर्मवादी आचार्य थे। उनकी दृष्टि में मनुष्य का लक्षण कर्म है–

"प्रकाशलक्षणा देवा मनुष्याः कर्मलक्षणाः।"
(महाभारत, आश्वमेधिकपर्व, ४३.२७)

महर्षि व्यास की यह उक्ति अत्यन्त सारगर्भित है कि वेद का उपनिषद् (रहस्य) है, सत्य, सत्य का उपनिषद् है दम और दम (इन्द्रिय निग्रह) का उपनिषद् है मोक्ष। अतः आध्यात्मिक कल्याण का सर्वोत्तम उपाय है इन्द्रियनिग्रह–

"आत्मनस्तु क्रियोपायो नान्यत्रेन्द्रियनिग्रहात्।"
(महाभारत, उद्योगपर्व, ६३.१७)

समग्र अध्यात्मशास्त्र का यही निष्कर्ष है।

## महाभारत का ऐतिहासिक महत्त्व

रचना-विधान की दृष्टि से महाभारत एक काव्य है। (महाभारत आर्ष महाकाव्य के रूप में प्रसिद्ध है) किन्तु विषयवस्तु की दृष्टि से यह इतिहास है। काव्यमीमांसाकार आचार्य राजशेखर ने इतिहास दो प्रकार का माना है-परिक्रिया और पुराकल्प। परिक्रिया में नायक एक होता है किन्तु पुराकल्प नायकबहुल होता है-

"परिक्रिया पुराकल्प इतिहासगतिर्द्विधा।
स्यादेकनायका पूर्वा द्वितीया बहुनायका"।। (काव्यमीमांसा, द्वि.अ.)

इस आधार पर महाभारत एक 'पुराकल्प' है। महाभारत में प्राचीन भारत की महत्त्वपूर्ण घटनायें वर्णित हैं। पुराणवित् पाश्चात्त्य विद्वानों का मानना है कि प्राचीन भारतीयों ने कोई ऐतिहासिक ग्रन्थ नहीं लिखा[1]। इसी प्रकार पाश्चात्त्य विद्वान् मैक्डॉनेल ने कहा है कि भारतीय इतिहास साहित्य की एक कमजोरी थी। ऐतिहासिक बोध के अभाव में संस्कृत साहित्य के इतिहास में कालक्रम ठीक-ठीक नहीं मिलता[2]। खेद है कि इस प्रकार की आलोचना करने वाले विद्वान् महाभारतकार के इस वचन को क्यों भूल जाते हैं-

"जय नामेतिहासोऽयम्।" (महाभारत, आदिपर्व, ६२.२०)

महाभारत में वर्णित युद्ध कब हुआ? अथवा, महाभारत ग्रन्थ की रचना कब हुई?- यह निर्णय भले ही न किया जा सके किन्तु प्राचीन तथ्यों और घटनाओं की दृष्टि से महाभारत की ऐतिहासिकता में कोई सन्देह नहीं है। प्राचीन भारत की एक महत्त्वपूर्ण घटना इसका आधार है। महाभारत में वर्णित घटनायें गम्भीर, निर्मम और भयावह होने के कारण सत्य के निकट प्रतीत होती हैं। संस्कृत-साहित्य के इतिहास लेखक श्रीयुत वरदाचारी ने महाभारत की इस यथार्थता की सराहना की है[3]। नियोग द्वारा सन्तानोत्पत्ति, द्यूतक्रीड़ा और षड्यन्त्र, अज्ञातवास और युद्ध की कूटनीति आदि प्रसंगों में महाभारत की कठोर यथार्थता के दर्शन होते हैं। प्राचीन भारत के राजवंशीय दो कुटुम्बों के मध्य राज्याधिकार को लेकर घटित एक महान् घटना, उसके आश्रय से विरचित एक महान् कृति और लोकपरम्परा में

---

१. एनुशियन्ट इण्डियन हिस्टॉरिकल ट्रेडिशन, पृ.२
२. मैक्डॉनेल : ए हिस्ट्री ऑफ दि संस्कृत लिटरेचर, पृ.१०
३. वरदाचारी : ए हिस्ट्री ऑफ दि संस्कृत लिटरेचर, पृ.५३

उसकी सुदृढ़ मान्यता आदि के सापेक्ष महाभारत का एक विशिष्ट ऐतिहासिक महत्त्व है। अतात्त्विक विद्वानों के अनर्गल प्रलाप के कारण उपर्युक्त तथ्य का अपलाप करना सम्भव नहीं है। युद्ध अथवा ग्रन्थ के कालनिर्णय के विवादमात्र से इसकी ऐतिहासिकता कथमपि प्रभावित नहीं होती।

आज भी लोक में आपसी लड़ाई को व्यंग्य में 'महाभारत' कह देते हैं और किसी विशालकाय ग्रन्थ को भी महाभारत कह दिया जाता है। महाभारत के वर्णनों में कुछ कल्पना हो सकती है, अतिशयोक्ति हो सकती है किन्तु उनका आधार तो यथार्थ ही होगा। तात्कालिक भारत का इतिहास और सामाजिक वृत्त जानने का मूल स्रोत महाभारत ही है। मूलकथा के अतिरिक्त अन्य सम्बद्ध कथायें और घटनायें महाभारत के ऐतिहासिक महत्त्व को और भी बढ़ा देती हैं।

व्युत्पत्ति और अर्थ के आधार पर इतिहास केवल प्राचीन घटनाओं से शिक्षा लेकर अपने वर्तमान और भविष्य के प्रति सचेत रहता है। शिक्षा की दृष्टि से महाभारत अन्य सभी इतिहासों से श्रेष्ठ है। महाभारत ने इसे इतिहासों में उत्तम कहा है–

**"इतिहासोत्तमे यस्मिन्नर्पिता बुद्धिरुत्तमा।"** (महाभारत, आदिपर्व, २.३६)

महर्षि वेदव्यास ने महाभारत की ऐतिहासिकता प्रमाणित करते हुए कहा है कि जिस प्रकार जलाशयों में सागर और चौपायों में गाय सर्वश्रेष्ठ है, उसी प्रकार इतिहासों में यह महाभारत श्रेष्ठ है–

**"ह्रदानामुदधिः श्रेष्ठो गौर्वरिष्ठा चतुष्पदाम्।**
**यथैतानीतिहासानां तथा भारतमुच्यते।।"**

(महाभारत, आदिपर्व, १.२६५-६६)

## महाभारत का साहित्यिक महत्त्व

महाभारत एक उत्तम आर्ष महाकाव्य कहा गया है। महर्षि व्यास ने ग्रन्थ के आरम्भ में ही इसे अत्यन्त सम्मानित काव्य कहा है–

**"कृतं मयेदं भगवन् काव्यं परमपूजितम्।"** (महाभारत, आदिपर्व, १.)

प्रसिद्ध ध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन ने महाभारत को काव्य के अन्तर्गत रखा है[1]। श्रीचिन्तामणि विनायक वैद्य ने स्पष्टतः कहा है कि महाभारत न केवल इतिहास है और न एक धर्मग्रन्थ ही अपितु यह एक उत्तम महाकाव्य भी है[2]। डॉ. सुक्थणकर ने महाभारत के

---

१. ध्वन्यालोक १.१ की वृत्ति–"चिरन्तनकाव्यलक्षणविधायिनां बुद्धिभिरनुन्मीलितपूर्वम्। अथ च रामायण महाभारतप्रभृतिनि लक्ष्ये सर्वत्र प्रसिद्धव्यवहारं लक्षयतां सहृदयानामानन्दो मनसि लभतां प्रतिष्ठामिति प्रकाश्यते।"

२. सी.वी. वैद्य : महाभारत-मीमांसा, पृ.२६

साहित्यिक सौन्दर्य की बहुत सराहना की है। उन्होंने महाभारत के काव्यसौन्दर्य तथा चरित्रचित्रण के मर्मस्पर्शी उदाहरण दिये हैं[1]। महाभारत एक ऐसा विशाल वटवृक्ष है जिसमें नीचे से ऊपर तक भारतीय मनीषा की अनुपम पल्लव छटा दृष्टिगोचर होती है। अजस्र भारतीय संस्कृति इसका मूल है और अक्षुण्ण साहित्य इसकी हरी-भरी डालियाँ। इसके पत्तों में कथा-पक्षियों का मधुर कलरव है तो सघन शिक्षा की छाया में अपूर्व विश्रान्ति। काल-प्रवाह के वायुवेग से झूमती हुई इसकी शाखायें एक अपूर्व जीवन-संगीत की रचना करती है। महाभारत में एक अद्‌भुत प्रसादमयता है।

"शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्"–आचार्य भामह से लेकर काव्य के जितने लक्षण किये गए हैं वे सभी महाभारत में घटित होते हैं। महाभारत में शब्द और अर्थ का सुन्दर समन्वय है। आचार्यों ने काव्य के जितने प्रयोजन गिनाये हैं, सभी महाभारत से सिद्ध होते हैं। भरतमुनि से लेकर भामह और आज तक के आचार्यों की समग्र काव्यदृष्टि का समुन्मेष महाभारत में स्पष्ट ही परिलक्षित होता है। अतः महाभारत एक अप्रतिम साहित्यग्रन्थ है और इसका विलक्षण साहित्यिक महत्त्व है।

महाभारत उत्तुंग-तरंग-तरंगित महानद के प्रसन्न-गम्भीर जलप्रवाह के तुल्य भाषाप्रवाह से विराजमान है। काव्यशास्त्रीय दृष्टि से महाभारत की रचना पांचाली रीति में हुई है– "शब्दार्थयोः समो गुम्फः पांचालीरीतिरिष्यते।" महाभारत में भाव और रस के अनुसार भाषा का वैविध्य दृष्टिगोचर होता है–

**''मुहूर्तं ज्वलितं श्रेयो न च धूमायितं चिरम्''**

**x x x**

**''कालो वा कारणं राज्ञो राजा वा कालकारणम्**
**इति ते संशयो मा भूद् राजा कालस्य कारणम्''।।**

यद्यपि महाभारत में आठों रसों में से वीर, अद्‌भुत और शान्तरस की प्रमुखता है तथापि महाभारत का पर्यवसान शान्तरस में ही हुआ है। अतः महाभारत के अंगीरस के रूप में शान्तरस को स्वीकार किया जा सकता है। उद्योग, भीष्म, द्रोण, कर्ण और शल्य– इन पाँच पर्वों में युद्ध के वर्णनों के प्राचुर्य के कारण सर्वत्र वीर रस की अक्षुण्ण धारा प्रवाहित होती है।

महाभारत में अलंकारों की सहजता दिखाई देती है। वहाँ अलंकृत करने के लिए कहीं भी प्रयत्नपूर्वक अलंकारों की योजना नहीं की गयी है। सहज रूप से विद्यमान शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनों ही भाषा के चारुत्व को बढ़ाते हैं। शब्दालंकारों में मुख्य रूप से अनुप्रास और अर्थालंकारों में मुख्यतः उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा तथा अर्थान्तरन्यास अलंकार

---

१. डॉ. वी.एस. सुक्थणकर : ऑन मीनिंग ऑफ महाभारत, पृ. ३४-३७

ही दृष्टिगोचर होते हैं। महाभारत तो अर्थान्तरन्यास का विपुल भण्डार है। महाभारत की विशद सूक्तियाँ बाहुल्येन अर्थान्तरन्यास की ही देन हैं। अनुप्रास के कुछ सुन्दर उदाहरण द्रष्टव्य हैं–"भीमो भीमपराक्रमः, अशोकः शोकनाशनः, स तोय इव तोयदः" इत्यादि। उपमा अलंकार के सुन्दर प्रयोग भी महाभारतकाव्य का मण्डन करते हैं–

> "पुष्पं पुष्पं विचिन्वीत मूलच्छेदं न कारयेत्।
> मालाकार इवारामे न यथाऽगांरकारकः"।। (महाभारत, उद्योगपर्व, ३४.१८)

इस समग्र महाकाव्य का विशाल कलेवर मुख्यतः अनुष्टुप् छन्द से ही निर्मित है। प्रारम्भ में कुछ अंश गद्यात्मक भी हैं और किन्हीं अध्यायों में कुछ अन्य छन्दों का भी प्रयोग हुआ है। महाभारत का काव्य-सौन्दर्य यद्यपि रामायण की अपेक्षा न्यूनतर है, किन्तु द्रौपदी-स्वयंवर, अज्ञातवास, स्वर्गारोहणादि स्थल बड़े मनोरम हैं। प्रकृति वर्णन में सुन्दर काव्यच्छटा के दर्शन होते हैं। महाभारत के उपक्रम में ही सौति ने इसे सुन्दर शब्दों और विविध छन्दों से अलंकृत काव्य कहा है[1]। महाभारत की शैली और भाषा सरल, गम्भीर और प्रभावोत्पादक है। डॉ. सुक्थणकर ने महाभारत में प्रयुक्त संस्कृत भाषा और छन्द को महाकाव्य के लिए अत्यन्त उपयोगी बताया है। सहज-सरल शैली में विरचित यह महाकाव्य विश्वसाहित्य में अद्भुत काव्य बन गया है। इस महाकाव्य की संवाद-शैली ने इसकी रोचकता और भी बढ़ा दी है। कथा की विशदता के कारण इस विपुलकाय महाकाव्य में प्रबन्धात्मकता का एक दीर्घ-आयामी प्रवाह है जो एक महान् प्रबन्धकाव्य के गौरव के अनुरूप है। यद्यपि उपाख्यानों की योजना ने कथा-प्रवाह को मन्थर बना दिया है, किन्तु इससे काव्य-सौन्दर्य में कोई कमी नहीं हुई है। महाभारत सभी काव्यगुणों से परिपूर्ण है। ब्रह्मा का वरदान सार्वकालिक सत्य बन गया है कि इस काव्य के समान कोई अन्य काव्य नहीं बनाया जा सकता–

> "अस्य काव्यस्य कवयो न समर्था विशेषणे।" (महाभारत, आदिपर्व १.७३)

अत्यन्त विशाल होने के कारण महाभारत में प्रबन्धात्मक न्यूनतायें दृष्टिगोचर होती हैं। इसमें मुख्य है कथानक का शैथिल्य। पाश्चात्य समालोचक विन्टरनित्ज ने महाभारत की प्रबन्धगत व्यस्तता के कारण इसे "काव्य का वन" कहा है। उसने इसे "साहित्यिक दानव" भी कहा है। यहाँ इसके उत्तर में मात्र हम इतना ही कह सकते हैं कि विन्टरनित्ज की यह उक्ति उत्तुंग पर्वत के गौरव को समझ सकने में नितान्त असमर्थ ऊँट के बलबलाने के सिवाय और कुछ भी नहीं है। यद्यपि विषयों, कथाओं और घटनाओं की विविधता के कारण महाभारत "काव्य का वन" कहा जा सकता है और ऐसा कहना कहीं से भी अनुचित नहीं

---

१. अलङ्कृतं शुभैः शब्दैः समयैर्दिव्यमानुषैः।
छन्दोवृत्तैश्च विविधैरन्वितं विदुषां प्रियम्।। (महाभारत, आदिपर्व १.२८)

प्रतीत होता किन्तु वन का अपना एक विशिष्ट सौन्दर्य होता है। उसकी छटा नैसर्गिक होती है और वह कृत्रिमता के आडम्बर से रहित होता है। महाभारत एक ऐसा काव्य-वन है जिसमें एक अद्भुत आकर्षण है। वह प्रकृति के अनन्त उपहारों से समृद्ध एक अभयारण्य है। वस्तुतः तपोवनों के सौन्दर्य और संस्कृति से अनभिज्ञ पाश्चात्त्य समालोचक, उस साधना तक पहुँच ही नहीं सकते, उस भावभूमि का स्पर्श तक नहीं कर सकते, जो उन महर्षियों ने कृपापूर्वक हमें उपहृत किया है। वे ऋषि ऐसे कान्तारों में निर्भय विचरण के अभ्यस्त हैं। पाश्चात्त्य आलोचकों का परिचय हमारी भारतीय देवात्मपरम्परा से भी नहीं है अन्यथा वे महाभारत को 'दानवोपम' न कहकर 'देवोपम' कहते। महाभारत का साहित्यिक महत्त्व पाश्चात्त्यों की प्रशंसा का मोहताज नहीं है। महाभारत का काव्यवैशिष्ट्य और साहित्यसौन्दर्य पूरे ग्रन्थ में बिखरा पड़ा है। इसने अपने काव्यगुणों के कारण ही परवर्ती रचनाधर्मियों को अविरत प्रेरणा प्रदान की है। यह अनेक कालजयी कृतियों का उत्स है। अनेक उत्तरकालिक काव्यों का मूलस्रोत होने के कारण इसका साहित्यिक महत्त्व स्वयंसिद्ध है। महाभारत की यह आर्षवाणी फलीभूत होकर हमारे समक्ष विराजमान है कि यह महाकाव्य आने वाले दिनों में सभी कविश्रेष्ठों का उपजीव्य होगा–

**"सर्वेषां कविमुख्यानामुपजीव्यो भविष्यति।"** (महाभारत, आदिपर्व १.९२)

x x x

**"इदं कविवरैः सर्वैराख्यानमुपजीव्यते।"** (वही, २.३८९)

यदि हम अन्य भाषाओं को छोड़ भी दें तो केवल संस्कृत साहित्य में महाकवि भास से लेकर आज तक सैकड़ों महाकाव्य, खण्डकाव्य, रूपक, गद्य और चम्पूकाव्यों की रचना महाभारत के आश्रय से हो चुकी है। भविष्य में भी असंख्य काव्यकृतियों के प्रणयन की असीमित सम्भावनायें इस महाभारत में विद्यमान हैं। निश्चय ही महाभारत साहित्य के लिए कल्पतरु है।

## महाभारत का धार्मिक महत्त्व

महाभारत, महाकाव्य और इतिहास तो है ही, एक धर्मशास्त्रीय ग्रन्थ भी है। भारतीय संस्कृति में धर्म का जो स्वरूप स्वीकृत है, भारतीय मनीषा में धर्म की जो अवधारणा है, वह एकांगी नहीं अत्यन्त व्यापक और उदात्त है। यह मानवता, समानता और स्वतन्त्रता के भावों से समन्वित है। उदार मानवीय चरित्र इसका मूलार्थ है। विवेकयुक्त आचार और कर्तव्य ही धर्मशास्त्रों का विषय है। धर्मशास्त्र के रूप में महाभारत की पर्याप्त प्रतिष्ठा है। महाभारतकार ने स्वयं ही इसे एक महान् धर्मशास्त्र कहा है–"धर्मशास्त्रमिदं महत्"[1]। पाश्चात्त्य विद्वानों का मत है कि महाभारत मूलतः एक कीर्तिकाव्य (यशोगाथा) है जिसे कालान्तर में ब्राह्मणों ने धार्मिक तत्त्वों का समावेश करके धर्मशास्त्र बना दिया। प्राचीन काल

१. महाभारत, आदिपर्व, २.३८३

के दानपत्रों में महाभारत का उल्लेख धर्मशास्त्र के रूप में किया गया है। सातवीं शताब्दी ई. में मीमांसक कुमारिल भट्ट और आठवीं शताब्दी के आद्य शंकराचार्य ने स्मृति और धर्मशास्त्र के रूप में महाभारत को उद्धृत किया है। इनसे सिद्ध है कि महाभारत धर्मशास्त्र के रूप में प्राचीनकाल से ही प्रतिष्ठित और प्रसिद्ध है। श्रीचिन्तामणि विनायक वैद्य का कथन है कि महाभारत को धर्मग्रन्थ का पूरा स्वरूप बहुत पहले ही प्राप्त हो गया था और परवर्ती साहित्य, महाभारत के वचनों को स्मृति के समान प्रमाण मानते हैं[1]। महाभारतस्थ शान्तिपर्व और अनुशासनपर्व तो मानो धर्मसंहितायें ही हैं। भीष्मपर्वस्थ श्रीमद्भगवद्गीता तो वस्तुतः धर्म का पर्याय ही है। इन सब में धर्म के विविध तत्त्वों का सविस्तर परिचय प्राप्त होता है। धर्म के नाना आयाम–धर्म का स्वरूप, वर्णाश्रमधर्म, राजधर्म, आपद्धर्म, स्त्रीधर्म आदि का प्रामाणिक विवेचन किया गया है। महाभारत, अखिल धर्म के मूल वेदों के समान ही अत्यन्त पवित्र है। इसका समादर पंचमवेद के रूप में किया जाता है और इसकी अपर संज्ञा भी 'काष्र्णवेद' है। अतः धार्मिक दृष्टि से यह पवित्र ग्रन्थ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। डॉ. वी.एस. सुक्थणकर का स्पष्ट मत है कि यदि पश्चिमी विद्वान् महाभारत में उपनिबद्ध धार्मिक तत्त्वों को प्रक्षिप्त मानते हैं तो यह एक अन्यायपूर्ण विचार होगा। इन धार्मिक तत्त्वों के अभाव में महाभारत प्राणरहित शरीर हो जायेगा[2]।

## महाभारत का सांस्कृतिक महत्त्व

प्राचीन इतिहास, महाकाव्य और धर्मशास्त्र होने के नाते महाभारत हमारी संस्कृति का एक अनिवार्य अंग बन गया है। संस्कृति मनुष्य की अपनी रचना है जो कि उसके परिवेश और पारम्परिक लोक-संस्कारों से समवेत मानव-जीवन की चिरन्तन आत्मा है। यही कारण है कि संस्कृति व्यक्तिगत कम है और सामाजिक अधिक है। मनुष्य जो भी कार्य करता है उसे समाज की स्वीकृति आवश्यक है, तभी वह काम्य बनता है अन्यथा हेय और त्याज्य। अतः इस दृष्टि से व्यक्ति गौण हो जाता है और समाज मुख्य। उच्च कोटि की रचनाओं में सामाजिक भावों की प्रेरणा होती और कवि अपने व्यक्तिगत भावों से ऊपर उठकर रचना करता है। तभी वह समाज को दे सकता है। समाज से थोड़ा लेकर उसे कई गुना बढ़ाकर सूर्य की तरह देने के लिए[3] ही कवि कर्म करता है। रचना का यह सामाजिक भाव हमारे आर्ष महाकाव्यों में मिलता है। ग्रन्थकार ने भी महाभारत को सूर्य कहा है–"तथा भारतसूर्येण नृणां विनिहितं तमः।" सूर्य केवल अन्धकार ही दूर नहीं करता, वह तो जीव मात्र का जीवनदाता है। महाभारत भी हमारे सांस्कृतिक जीवन के लिए सूर्य है।

---

१. सी.वी.वैद्य : महाभारतमीमांसा, पृ.१८

२. वी.एस. सुक्थणकर : ऑन मीनिंग ऑफ दि महाभारत, पृ.५

३. "सहस्रगुणमुत्स्रष्टुमादत्ते हि रसं रविः।" (रघुवंश महाकाव्य १.१८)

महाभारत रचना, भाव और उद्देश्य की दृष्टि से अधिक सामाजिक है अतएव अधिक सांस्कृतिक भी। भारतीय संस्कृति के मूलतत्त्व महाभारत में सुन्दर और प्रभावशाली रूप में अभिव्यक्त हैं। भारत के प्राचीन इतिहास में भरतवंशी वीरों की एक ओजस्वी परम्परा रही है। इतिहास की घटनायें और इतिहासपुरुषों के आदर्श जब समाज में प्रतिष्ठित परम्परा के अंग बन जाते हैं तब उनका सांस्कृतिक मूल्य और भी बढ़ जाता है। जो काव्य परम्पराओं के वाहक अंग बन जाते हैं, वे लोक की निधि बन जाते हैं। इस दृष्टि से महाभारत, रामायण की अपेक्षा अधिक सांस्कृतिक है। महाभारत के अनेक स्थल समस्त विश्व-समुदाय के लिए आदर्श आचारसंहिता हैं। महाभारत आर्यधर्म को समन्वित करने वाली एक सांस्कृतिक श्रृंखला है। महाभारत एक अपूर्व सांस्कृतिक निधि है।

महाभारत में विभिन्न संस्कृतियों का चित्रण इस प्रकार हुआ है जैसे अनेक जलस्रोत किसी महानदी में मिलकर एकाकार हो जाते हैं। महाभारत में राष्ट्रीय भावना का उदय, आसुरी प्रवृत्तियों के दमन का प्रयास, भौगोलिक अनेकता में एकता, जीवन दर्शन की व्यावहारिक दृष्टि से व्याख्या, अपने राजनीति, कूटनीति, छद्मनीति, दण्डनीति और अनीति का व्यावहारिक प्रदर्शन, राजधर्म का सर्वांगीण निरूपण, आख्यान साहित्य का अक्षय कोष, नीतिशास्त्र की अमूल्य निधि और चतुर्वर्ग की सभी समस्याओं का निदान है। प्रवृत्ति के लिए कर्ममार्ग और निवृत्ति के लिए ज्ञानमार्ग का उपदेश सर्वत्र है। भीष्म का ब्रह्मचर्य, द्रौपदी का पातिव्रत्य, कुन्ती का धैर्य, कर्ण का दान, श्रीकृष्ण का नीतिनैपुण्य, युधिष्ठिर का सत्यपालन आज भी भारतीय समाज के लिए आदर्श रूप में प्रतिष्ठित है। प्रासंगिक उपाख्यानों में अनुस्यूत आदर्श एवं व्यवहारोपयोगी शिक्षायें सार्वकालिक प्रेरणा की उत्स हैं। इस प्रकार महाभारत में एक ओर काम्य तथा ग्राह्य आदर्श हैं तो दूसरी ओर दुर्योधन, दुःशासन और शकुनि आदि के चरित्र समाज के लिए त्याज्य आदर्श हैं। निष्कर्षतः महाभारत में विरूपता में सुरूपता, अनेकता में एकता, विश्रृंखलता में समन्वय, व्यवहार में आदर्श, अशान्ति में शान्ति, प्रेय में श्रेय और धर्मार्थकाम में मोक्ष का अद्‌भुत सामंजस्य है।

## महाभारत का दर्शन

चाहे जिस दृष्टि से महाभारत की समीक्षा की जाय, महाभारत को चाहे जिस कोटि का ग्रन्थ माना जाय, सर्वत्र यह स्वीकार करना पड़ेगा कि युद्ध ही इसके कथानक का मेरुदण्ड है। कौरवों और पाण्डवों के बीच शैशव में ही जिस असूयामय अमर्ष वैर का सूत्रपात हुआ था, वह द्यूतसभा से दृढ़तर होता हुआ प्रतिक्रिया से बुना जाकर ऐसे महासंग्राम के पट के रूप में परिणत होता है जो न केवल कौरवों-पाण्डवों को अपितु उस समय के समस्त क्षत्रिय-कुलों को लपेटकर ऐसी दृढ़ गाँठ बाँध देता है जिसमें छटपटाते हुए वे सब के सब दम तोड़ देते हैं। विदुर और श्रीकृष्ण ने उसे सुलझाने का जितना ही प्रयास

किया, धृतराष्ट्र के पुत्रमोह और दुर्योधन के दम्भपूर्ण हठ से बोझिल होकर वह उतनी ही और कसती चली गई। फलतः वह महासंग्राम न टाला जा सका। जो लोग इस महासंग्राम से बच भी गए, वे भी सुख-चैन से न रह सके। वस्तुतः वह संग्राम न तो एकमात्र संग्राम था और न उसका वहीं अन्त हुआ। संग्राम तो एक अविरत प्रक्रिया है और उस प्रक्रिया का नाम है जीवन-संग्राम, देह से देह और जीव से जीव लड़ता है इस संग्राम में। यह संघर्ष नित्य है। द्वन्द्व, चाहे अन्तस् हो अथवा बाह्य, वह चलता ही रहता है– जीवन में हर ओर, जीवन के इस पार भी और उस पार भी।

अविवेक का विवेक से, आसुरी वृत्तियों का दैवी वृत्तियों से और दुःख का सुख से संघर्ष निरन्तर चलता रहता है। यह शरीर ही कुरुक्षेत्र है। और उसमें महाभारत होता रहता है। वह महाभारत द्वापर में हुआ था। द्व+अपर– जिसमें द्वन्द्व अपर है, पराया नहीं, अपना ही है। यह अपना द्वन्द्व ही महाभारत कराता है। इसलिए द्वन्द्व या संघर्ष या युद्ध जो भी कह लीजिये, वह शाश्वत है, अनिवार्य है।

युद्ध एक समस्या है और समस्या ही नहीं, समस्याओं की जड़ है। इस जड़ को उखाड़ फेंकने का सामर्थ्य मनुष्य में नहीं है। इसलिए युद्ध, समस्या का समाधान न होकर समस्याओं का आधान करने वाला है। गीता के प्रारम्भ में महर्षि व्यास ने इस ओर तनिक ध्यान दिलाया है। क्या कारण है कि एक समय नाममात्र के लाभ पा जाने की शर्त पर समझौता कराने और शान्ति स्थापित कराने की चेष्टा करने वाले श्रीकृष्ण भी बाद में युद्ध के प्रबल समर्थक हो गये। युद्ध की ओर से मुँह फेरने वाले अर्जुन को फटकार कर, धिक्कार कर और पुचकार कर पुनः युद्ध के लिए सन्नद्ध कर देते हैं। युद्ध क्षात्रधर्म है और इससे पलायन करना अकीर्तिकर, मृत्युतुल्य है। कौरव उग्रता और पाण्डव सौम्यता के पर्याय हैं। प्रेम और शान्ति के पक्षधर पाण्डव अपना न्यायोचित राज्यभाग छोड़कर अपने गुजारे भर के लिए मात्र पाँच गाँव माँगते हैं किन्तु दुर्योधन इसका विपरीत अर्थ लगाता है। वह सोचता है कि पाण्डवों में साहस नहीं है, वे निरन्तर दबते जा रहे हैं। आधा राज्य माँगते-माँगते वे अब पाँच गाँव पर आ गए।। दुर्योधन क्रूरता की पराकाष्ठा पर पहुँच गया– "सूचिकाग्रं न दास्यामि।" धैर्य और सहनशीलता की भी एक सीमा होती है। आखिर दुर्बल से भी दुर्बल मनुष्य कब तक दबेगा? कब तक सहेगा? और श्रीकृष्ण जैसे अभिन्न सहायक जिसके साथ हों तथा भीष्म और विदुर ही नहीं, दुर्योधन के सगे भाई विकर्ण का भी नैतिक समर्थन जिन्हें प्राप्त हो, उन्हें तो एक दिन फूट पड़ना ही था। शङ्खनाद हुआ–"अब पूरा राज्य लेकर ही रहेंगे।"

राष्ट्रकवि श्रीरामधारी सिंह दिनकर के शब्दों में "निश्चय ही युद्ध प्रशंसनीय नहीं है। यह एक क्रूर और निन्दित कर्म है किन्तु इसका दायित्व किस पर होना चाहिए? उस पर जो अनीतियों का जाल बिछाकर प्रतीकार को आमन्त्रण देता है? या, उस पर जो जाल को छिन्नभिन्न कर देने के लिए आतुर है[1]?" युधिष्ठिर तो परम शान्तिवादी थे किन्तु दुर्योधन

---

१. श्री रामधारी सिंह दिनकर : कुरुक्षेत्र, निवेदन, पृ.१

ने भी पाण्डवों का निर्वासन करके छद्मशान्ति का उपक्रम किया था। उसने पाण्डवों के 'निर्वासन' के पूर्व समस्त कुरुकुल की मर्यादा और लज्जा को 'निर्वसन' करने का प्रयास किया था। पाण्डवों का वह मौन निर्वासन ही युद्धयज्ञ की वेदिका बना। दुर्योधन की छद्मशान्ति भी तूफान से पहले की शान्ति जैसी ही थी। युद्ध हुआ और युद्ध तो होना ही था। हारने वाला तो रहा नहीं और जीतने वाला? वह जीतकर भी हार गया। यही सत्य है। इस सत्य के व्यापक स्वरूप को देखने के लिए श्रीकृष्ण के साथ युधिष्ठिर की तरह शरशय्या पर पड़े भीष्म के पास जाना चाहिए। उसी भीष्म के पास जिन्होंने सम्पत्ति-संघर्ष बचाने के लिए नैष्ठिक ब्रह्मचर्य का पालन किया, निरन्तर महाभारत युद्ध टालने का प्रयास किया, पाण्डवों के पक्ष को उचित बताते हुए भी कौरवपक्ष से लड़े और अकेले ही पाण्डवों की आधी सेना काट डाली किन्तु शिखण्डी पर बाण नहीं चलाया। बचपन से लेकर शरशय्या पर पड़ने तक, बाहर-भीतर सदैव संघर्ष करते रहे और अभी भी वैचारिक संघर्ष कर रहे हैं, काल से संघर्ष कर रहे हैं किन्तु पराजय का भाव इनमें कभी नहीं आया-

**"सुखं वा यदि वा दुःखं प्रियं वा यदि वाऽप्रियम्।**
**प्राप्तं प्राप्तमुपासीत हृदयेनापराजितः"।। (शान्तिपर्व, १५४.३६)**

यही सत्य है। सुख की अपेक्षा दुःख अधिक सत्य है। सत्य को ढकने के सारे प्रयास व्यर्थ हो जाते हैं। सत्य चाहे जितना भी छोटा हो, बड़े से बड़ा उपक्रम उसे नहीं ढक सकता। सत्य को अनावृत करने का प्रयत्न निरन्तर होता है[1]। क्योंकि जो सत्य है, वह पक्ष, विपक्ष सबके भीतर है। यह कालचक्र असंख्य परतों के भीतर छिपे अणुमात्र भी सत्य को भेदकर बाहर निकाल लाता है। दुर्योधन की खुली आँखें सत्य को नहीं पहचानतीं किन्तु अन्धे धृतराष्ट्र और बँधी आँखों वाली गान्धारी को सत्य का दर्शन करने में कहीं कोई चूक नहीं होती। तभी तो धृतराष्ट्र बार-बार कहते हैं- "यदाऽश्रौषं .... तदा नाशंसे विजयाय संजय"[2]। अर्थात्, "संजय, जब से मैंने ऐसा सुना तभी से विजय की आशा छोड़ दी"। गान्धारी भी दुर्योधन को अपने आशीष् से सर्वात्मना सम्पृक्त करती हुई भी अन्त में यही कहती है-

**"यतो धर्मस्ततो जयः"। अर्थात्, "जहाँ धर्म है वहीं विजय है"।**

इस सत्य को पाण्डवों ने अच्छी तरह पहचाना। इसीलिए वे कभी भी नैराश्य के अन्धकार में विलीन नहीं हुए। दुःख को उन्होंने मनुष्यत्व की कसौटी तथा चुनौती के रूप में स्वीकार करके उसे ललकारा। वे इस अनागत भय से आशंकित अवश्य थे किन्तु उस भय के उपस्थित हो जाने पर डटकर उसका सामना किया और भय को समूल विनष्ट किया क्योंकि मनुष्यत्व भय से भागने में नहीं, भय को भगाने में है। जीवन का यह निदर्शन ही महाभारत का दर्शन है। इति शुभम्।।

---

१. "ईशोपनिषद्", "हिरण्येन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।
तत्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये।।"

२. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय १, श्लोक १५० से २१६ तक।

# श्रीमद्भगवद्गीता

## महत्त्व

'भगवद्गीता' संस्कृत वाङ्मय का एक अत्यन्त लोकप्रिय दार्शनिक ग्रन्थ है। यही एक ऐसा ग्रन्थ है जिसमें दर्शन, धर्म और नीति का समन्वय हुआ है। भगवद्गीता के सात सौ श्लोकों में निःश्रेयस-प्राप्ति के उपाय अत्यन्त सरल एवं सुबोध भाषा में वर्णित हैं। मोक्ष के विषय में गीता का सन्देश सरल है और वह है भक्ति-ईश्वर में श्रद्धाभाव। गीता अध्यात्मतत्त्व के निरूपण के लिए अपने से पूर्ववर्ती विभिन्न दार्शनिक मतों की उद्भावनाओं का उपयोग कर एक सुगम-साधन मार्ग का प्रतिपादन करती है। गीता प्रतिपादित मार्ग भिन्न-भिन्न आध्यात्मिक प्रवृत्ति के लोगों के लिए भी कल्याणप्रद है। इसीलिए लघुकाय किन्तु अत्यन्त महनीय गीता की उपमा कामधेनु और कल्पतरु से दी जाती है। गीता के महत्त्व का प्रमुख कारण उसकी समन्वयदृष्टि है। प्राञ्जल तथा सुबोध भाषा में गूढ़ आध्यात्मिक तथ्यों का समन्वय प्रस्तुत करना गीतामाहात्म्य की आधारभूमि है। भारतीय दार्शनिकों ने गीता का परिगणन द्वितीय प्रस्थान में करके इसकी महत्ता का पूर्ण आभास दिया है[1]। पश्चात्वर्ती धार्मिक तथा दार्शनिक आचार्यों ने अपने-अपने मतानुसार गीता के निगूढ़ रहस्य को अपनी दृष्टि से अभिव्यक्त करने का भगीरथ प्रयास किया है। गीता का व्यापक प्रचार न केवल भारत में अपितु समस्त विश्व में है।

गीता के सन्देश का क्षेत्र सार्वभौम है। यह प्रचलित सनातन धर्म का दार्शनिक आधार है। गीता का उपदेश किसी सम्प्रदाय विशेष के लिए नहीं, अपितु मानवमात्र के लिए कल्याणकारी है[2]।

गीता की विशेषता यह है कि उपनिषदों के आध्यात्मिक सिद्धान्त इस ग्रन्थ में सामाजिक जीवन पर लागू किये गए हैं। उपनिषदों ने वैराग्य को तो मुक्ति का साधन माना, किन्तु शूद्रवर्ण को मुक्ति पाने का अधिकार नहीं दिया क्योंकि वह वेद नहीं पढ़ सकता था। बौद्ध और जैन धर्म में भी निर्वाण का अधिकार तो सबको दिया गया किन्तु इस शर्त के साथ कि मुक्ति के लिए श्रमण (संन्यासी) बनना अनिवार्य है। गीता सब के लिए मुक्ति का द्वार खोलती है और यह भी कहती है कि गृहस्थ भी मुक्ति पा सकता है। गीता गृहस्थों की उपनिषद् है[3]।

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय, **भारतीय दर्शन** पृ.५४

२. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन (हिन्दी संस्करण) प्रथम भाग पृ.४२६

३. रामधारी सिंह दिनकर, **संस्कृति के चार अध्याय** तृतीय संस्करण पृ.१८६

वस्तुतः भगवद्गीता महाभारतरूपी आकर से निकला हुआ अनुपम दिव्य भास्वर रत्न है जो अपने अक्षुण्ण प्रकाश से मनुष्यमात्र के लिए प्रवृत्ति-निवृत्ति-मार्ग को आलोकित करता आ रहा है। गीता की महनीयता का आकलन निम्न पद्य से स्फुट होता है-

**गीता सुगीता कर्तव्या किमन्यैः शास्त्रविस्तरैः।**
**या स्वयं पद्मनाभस्य मुखपद्माद् विनिःसृता।।**

## नामकरण

'गीता' यह स्त्रीलिङ्ग शब्द भगवद्गीता के आधार पर ही प्रचलित हुआ है। यों गीत शब्द संस्कृत में प्रायः नपुंसक लिङ्ग में प्रयुक्त है। 'गीतम्' यही प्रयोग सामान्यतः प्राप्त होता है। यहाँ 'गीता' शब्द के स्त्रीलिङ्ग में प्रयोग का रहस्य है- इस ग्रन्थरत्न का पूर्ण नाम 'भगवद्गीतोपनिषद्' है। गीता सभी उपनिषदों का सार है। सार होने के कारण इसका भी उपनिषद् नाम से व्यवहार प्रवृत्त हुआ। उपनिषद् शब्द स्त्रीलिङ्ग है। उसका विशेषण होने से गीत शब्द भी स्त्रीलिङ्ग बना और गानकर्त्ता भगवान् का साथ जोड़कर 'भगवद्गीतोपनिषद्' यह पूर्ण नाम हुआ। भगवद्गीता की पुस्तकों में, पुष्पिका (अध्याय-समाप्ति) में ऐसा ही उल्लेख मिलता है-"इति भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे"....। भगवान् श्रीकृष्ण ने बहुत सी उपनिषदों का सार ग्रहण किया था अतः 'भगवद्गीतासु-उपनिषत्सु' यह बहुवचन प्रयोग प्रचलित हुआ। किन्तु व्यवहार में शनैः शनैः वे विशेषण-विशेष्य निकल गये और 'भगवद्गीता' या केवल 'गीता' यह संक्षिप्त शब्दरूप ही व्यवहार में रह गया। स्त्रीलिङ्ग 'गीता' शब्द के प्रचलन का यही कारण था। फलतः आगे भी उपदेशपरक ग्रन्थों के लिए स्त्रीलिङ्ग 'गीता' शब्द की परम्परा चल पड़ी। महाभारत और अन्य पुराणों में भी यह 'गीता' शब्द विभिन्न उपदेशप्रसंगों में प्रयुक्त हुआ है। पिङ्गलगीता, हारीतगीता, अवधूतगीता, गणेशगीता, पाण्डवगीता, शिवगीता, देवीगीता आदि बहुत सी गीताएँ महाभारत और पुराणों में उपलब्ध होती हैं। इसी भगवद्गीता के नाम के अनुकरण पर वहाँ स्त्रीलिङ्ग 'गीता' शब्द प्रयुक्त हुआ है।

गीता को सर्ववेदमयी कहा गया है-'सर्ववेदमयी गीता'। उपनिषद् वेद का अन्तिम भाग ज्ञानकाण्ड है। उन्हीं ज्ञानपरक उपनिषदों का सारतत्त्व गीता है। इस तथ्य का सुन्दर वर्णन निम्न पद्य में किया गया है-

**सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः।**
**पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्।।**
**(संक्षिप्त महाभारत, प्रास्ताविक पृ.१६)**

अर्थात् सभी उपनिषदें गाय हैं, दुहने वाले श्रीकृष्ण हैं, अर्जुन बछड़ा है। श्रद्धालु विद्वान् भोक्ता है। यह गीतारूपी अमृत विलक्षण दूध है।

श्रीकृष्ण के मुख से निकला हुआ महाभारत का तत्त्वामृत ही गीतारूपी गङ्गाजल है, जिसका पान कर लेने पर पुनर्जन्म नहीं होता। यथा–

> **भारतामृतसर्वस्वं विष्णोर्वक्त्राद् विनिःसृतम्।**
> **गीतागङ्गोदकं पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।।**

(संक्षिप्त महाभारतम् द्वितीय खण्ड, प्रास्ताविक पृ.१६ पर उद्धृत)।

## पृष्ठभूमि

महाभारत के भीष्मपर्व में पहले यह प्रसङ्ग आ चुका है कि जब उभय पक्ष युद्ध के लिए कुरुक्षेत्र की विशाल रणभूमि में आ चुके थे, उस समय एक दिन व्यास जी धृतराष्ट्र के समीप आये तब धृतराष्ट्र ने कहा कि ऐसे महावीरों का युद्ध देखना भी सौभाग्य से प्राप्त होता है। मुझे तो नेत्रहीन होने के कारण यह सौभाग्य भी प्राप्त नहीं है। तब व्यास जी ने कहा– "यदि तुम युद्ध देखना चाहो तो मैं तपोबल से तुम्हें नेत्र दे सकता हूँ"। इस पर धृतराष्ट्र ने कहा– "मुनिवर! जीवन भर तो अन्धा रहा, अब अपने और भ्रातृ-पुत्रों तथा उनके सहयोगी वीरों का नाश देखने के लिए ही नेत्र प्राप्त करूँ, यह तो उचित नहीं है। हाँ, यदि कोई युद्ध का वर्णन सुना दिया करे तो सुन लेना चाहता हूँ"। तब व्यास जी ने वहाँ उपस्थित संजय को अपने तपः प्रभाव से दिव्यदृष्टि देकर उससे कहा–"तुम हस्तिनापुर में बैठे हुए भी युद्ध की सब घटना देख सकोगे। तुम राजा धृतराष्ट्र को युद्ध का वृतान्त सुनाओ"। मुनिवर व्यास के आदेश से एक बार युद्धभूमि में जाकर जब संजय लौटा और उसने भीष्म के पतन की घटना[1] धृतराष्ट्र को सुनाई तो विशेष विवरण की जिज्ञासा से धृतराष्ट्र ने पूछा–"हे संजय! धर्म के क्षेत्र में कुरुक्षेत्र में युद्ध की इच्छा से उपस्थित मेरे पुत्र और पाण्डव ने क्या किया[2]? धृतराष्ट्र की इसी जिज्ञासा के उत्तर में युद्धभूमि में अर्जुन को भगवान् कृष्ण के द्वारा दिये गये उपदेशों का वर्णन संजय ने किया है। अर्जुन के प्रति भगवान् कृष्ण का उपदेश ही 'भगवद्गीता' के रूप में आज जनमानस को कर्तव्यपथ का बोध करा रहा है।

## गीता और महाभारत

गीता महाभारत का ही अंश है। यह महाभारत के भीष्मपर्व के पच्चीसवें अध्याय से बयालिसवें अध्याय तक अठारह अध्यायों का महनीय भाग है। महाभारत के सम्भावित

---

१. सञ्जयोऽहं महाराज! नमस्ते भरतर्षभ।
हतो भीष्मः शान्तवो भरतानां पितामहः। **महा.भी.प.प्र.अ. श्लोक २४**

२. धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः।
मामकाः पाण्डवाश्चैव किमकुर्वत संजय।। **श्रीमद्भगवद्गीता १.१**

विनाश की आशंका से विषण्ण अर्जुन के युद्धविरत होने की इच्छा को दूर कर उसे कर्ममार्ग में प्रवृत्त करने के उद्देश्य से भगवान् श्रीकृष्ण ने जो उपदेश दिया– वही गीता का प्रतिपाद्य विषय है।

आधुनिक ऐतिहासिक महाभारत के तीन स्तर मानते हैं– जय, भारत और महाभारत। सर्वप्रथम व्यास जी ने एक 'जय' नामक ग्रन्थ बनाया था, जो केवल आठ हजार श्लोकों का था। उसके बाद २४ हजार श्लोक के 'भारत' नामक ग्रन्थ की रचना हुई जिसके निर्माता आधुनिक विद्वानों के अनुसार वैशम्पायन थे। और एक लाख श्लोकों के 'महाभारत' की रचना बाद में हुई। यह सूतपुत्र उग्रश्रवा द्वारा रचित है, ऐसा कहा जाता है। परन्तु भारतीय मनीषा इस मत से सहमत नहीं है। महाभारत के आदिपर्व (अ.६२.५२) और स्वर्गारोहण पर्व (अ.५.४६) में स्पष्ट कहा गया है कि भगवान् व्यास ने तीन वर्षों में महाभारत की रचना की। वस्तुतः 'जय' नाम महाभारत का ही है'[1]।

लोकमान्य तिलक ने 'गीतारहस्य' के बहिरङ्ग परीक्षा-प्रकरण में सप्रमाण सिद्ध किया है कि भगवद्गीता महाभारत के प्रथम स्तर 'जय' में ही सम्मिलित थी[2]। यदि महाभारत के तीन स्तर मान भी लिये जायें तो भी यह तथ्य स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है कि युद्ध के आरम्भ में श्रीकृष्ण ने अर्जुन को जो उपदेश दिया, उसी को व्यासजी ने संगृहीत किया है। महाभारत और गीताग्रन्थ के अर्थसाम्य के आधार पर तिलक महोदय ने कहा कि गीता महाभारत का ही एक भाग है और जिस महापुरुष ने महाभारत की रचना की है, गीता भी उन्हीं की अमूल्य कृति है[3]। यह बात अलग है कि आज गीता ने अपनी व्यापकता और लोकप्रियता के कारण महाभारत से पृथक् अपनी अस्मिता बना रखी है।

## गीता का रचनाकाल

'गीता' महाभारत का ही एक अंश है। महाभारत में स्थान-स्थान पर गीता का उल्लेख है जिससे यह स्पष्ट संकेत मिलता है कि महाभारत के रचनाकाल से ही गीता को उसका एक वास्तविक भाग माना जाता रहा है[4]। गीता और महाभारत में शैली की जो समानताएँ हैं वे भी यही निर्देश करती हैं कि ये दोनों ग्रन्थ एक ही सम्पूर्ण इकाई हैं[5]। अन्यान्य दर्शनपद्धतियों और धर्मों के विषय में महाभारत और गीता की सहमति है। दोनों ही कर्म को अकर्म से श्रेष्ठ मानते हैं[6]। वैदिक यज्ञों के प्रति विचार, सृष्टि की व्यवस्था

---

१. जयाख्यं भारतं महत्। महा. स्वर्गा. प.५.४६। जयनामेतिहासोऽयम्। महा. आ.प.६२.२०
२. गीता प्रवचन (गीता व्याख्यानमाला) काशी हिन्दू विश्वविद्यालय।
३. संस्कृत वाङ्मय का बृहद् इतिहास, वेदान्त खण्ड पृ.४६५
(प्रकाशक, उत्तर प्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ, प्रथम संस्करण)
४. महा. आ.प. २,६९; १,१७९.२,२४७
५. तिलक, गीतारहस्य, परिशिष्ट; सेक्रेड बुक्स ऑफ दि ईस्ट, खण्ड ८, भूमिका
६. गीता, अ.३; महा. वनप. अ. ३२

सम्बन्धी स्थापनाएँ, गुण सम्बन्धी सांख्य-कल्पना तथा पतञ्जलि के योग के सम्बन्ध में, विश्वरूप के वर्णन में गीता और महाभारत प्रायः समान ही हैं। बोधायन के गृह्यसूत्र में वासुदेव की पूजा का उल्लेख है। उसमें एक वाक्य भगवान् का कहा गया बताया गया है जो 'गीता' का ही उद्धरण प्रतीत होता है। यही बात उसके पितृमेध-सूत्र के विषय में भी सत्य है। यदि आपस्तम्ब गृह्यसूत्र को ई.पू. तृतीय शती का माना जाय, तब बोधायन को एक या दो शती पूर्व होना चाहिए। अतः गीता का रचनाकाल ई.पूर्व पञ्चम शती स्वीकार्य है[१]।

लोकमान्य तिलक ने 'गीतारहस्य' में गीता के रचनाकाल के विषय में निम्न विचार व्यक्त किया है-

(१) गीता के रचनाकाल के विषय में सर्वप्रथम श्री काशीनाथ त्र्यम्बक तैलंग ने प्रकाश डाला था जिसका समर्थन डॉ. भण्डारकर[२] ने भी किया था। उपर्युक्त दोनों विद्वानों के अनुसार गीता का रचनाकाल आपस्तम्ब से पूर्व अर्थात् ई. पूर्व तीन सौ वर्ष से अधिक है।

(२) गीता के सभी भाष्यों में शङ्कर भाष्य सर्वाधिक प्राचीन और प्रामाणिक है। आचार्य शङ्कर ने अपने भाष्यग्रन्थों में 'गीता' और 'महाभारत' के श्लोकों को प्रामाणिक रूप में उद्धृत किया है। शंकराचार्य का समय शक सम्वत् ६१० (विक्रम ७४५) माना गया है[३]। स्पष्टतः गीता का अस्तित्व आचार्य शङ्कर से बहुत पहले सिद्ध होता है।

(३) जावा द्वीप की कवि भाषा में महाभारत का अनुवाद उपलब्ध है। उसके भीष्मपर्व में लगभग सवा सौ श्लोक अक्षरशः मिलते हैं। इससे स्पष्ट परिलक्षित होता है कि 'गीता' के वर्तमान स्वरूप की रचना भीष्मपर्व के साथ शक सम्वत् से सात सौ वर्ष पहले हो चुकी थी[४]।

(४) विष्णुपुराण और पद्मपुराण आदि में भगवद्गीता के अनुकरण पर अन्य गीताएँ संकलित हैं। ऐसा तभी सम्भव है जब भगवद्गीता की पूर्ण प्रतिष्ठा हो चुकी हो। इन पुराणों का समय द्वितीय शती के आसपास माना जाता है। अतः इससे पूर्व गीता का निर्माण सिद्ध होता है।

(५) ईसवी सन् के आरम्भ में महाभारत और गीता की सर्वमान्यता भास कवि के 'कर्णभार' रूपक से सिद्ध होती है[५]। भास का समय चतुर्थ शती पूर्व है।

---

१. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन हिन्दी संस्करण, प्रथम भाग, पृ.४२८
२. वैष्णविज्म, शैविज्म एण्ड अदर सेक्ट्स पृ. १३
३. गीतारहस्य पृ. ५७२
४. मॉडर्न रिव्यू, कलकत्ता, जुलाई १९१४ ई.
५. तुलनीय, गीता २.३७; कर्णभार १२

(६) बौधायन गृह्यसूत्र में गीता के एक श्लोक को भगवद्वाक्य कहकर उद्धृत किया गया है–"तदाह भगवान्: पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति। तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः"। बोधायन का समय शक सम्वत् से चार सौ वर्ष पहले है। इससे पहले गीता तथा महाभारत का समय होना चाहिए।

(७) उपर्युक्त प्रमाणों से ज्ञात होता है कि बोधायन से लेकर आचार्य शङ्कर तक महाभारत और गीता का अस्तित्व अविच्छिन्नरूप से बना हुआ था। बौद्ध साहित्य के अध्ययन से भी यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि शालिवाहन शक के लगभग पाँच सौ वर्ष पूर्व भगवद्गीता के वर्तमान स्वरूप की रचना हो चुकी थी[1]।

जहाँ तक गीता रचना के मास और तिथि की बात है भारतवर्ष में प्राचीन काल से ही मार्गशीर्ष शुक्ल एकादशी को 'गीता-जयन्ती' मनाने की परम्परा चली आ रही है। महाभारत का युद्ध मार्गशीर्ष मास में हुआ था। भगवान् कृष्ण सन्धि का प्रस्ताव लेकर दीपावली के आसपास कौरव सभा में गये थे और उनके असफल होकर लौटने पर युद्ध हुआ था। पितामह भीष्म ने शरशय्या पर अन्तिम समय में युधिष्ठिर से कहा था–"मुझे शरशय्या पर पड़े अट्ठावन दिन हो गये हैं और अब माघ मास का शुक्ल पक्ष आ गया है"[2]। यहाँ यह ध्यातव्य है कि भीष्म के शरशय्याग्रहण के समय सूर्य दक्षिणायन थे इसीलिए भीष्म उत्तरायण सूर्य में प्राणत्याग का निश्चय कर शरशय्या पर गये थे। उपर्युक्त साक्ष्य के आधार पर महाभारत युद्ध मार्गशीर्ष में और गीता रचना का समय मार्गशीर्ष शुक्ल एकादशी सिद्ध होती है।

## गीता के भाष्यकार

दर्शनक्षेत्र की प्रस्थानत्रयी में 'गीता' का महत्त्वपूर्ण स्थान है। प्राचीनकालिक सभी धार्मिक सम्प्रदाय प्रवर्तक आचार्य अपने सम्प्रदाय की पुष्टि के लिए गीता के नीति-निर्देशों के अनुसार अपने मतों का समर्थन किए हैं। प्राचीन भारत के धार्मिक एवं दार्शनिक सम्प्रदायों के लिए उपनिषद्, गीता और ब्रह्मसूत्र ही मुख्य आधार हैं।

दार्शनिक आचार्यों में आचार्य शङ्कर, रामानुज, निम्बार्क, मध्व, वल्लभ और रामानन्द इन छः आचार्यों ने अपने मतानुसार गीता पर गम्भीर भाष्य लिखे हैं। इन आचार्यों के अतिरिक्त अन्य मध्यकालीन तथा आधुनिक आचार्यों और मनीषियों ने भी गीता की टीकाएँ लिखी हैं जिनमें प्रमुख हैं–

---

१. विशेष द्रष्टव्य, **गीतारहस्य** पृ. ५६४-५८५

२. अष्टपञ्चाशतं रात्र्यः शयानस्याद्य मे गतः।
शरेषु निशिताग्रेषु यथा वर्षशतं तथा।
माघोऽयं समनुप्राप्तो मासः सौम्यो युधिष्ठिर।
त्रिभागशेषः पक्षोऽयं शुक्लो भवितुमर्हति।। महा. अनु.प.अ.१६७

१. शङ्करानन्दकृत गीतातात्पर्यबोधिनी
२. श्रीधरकृत सुबोधिनी
३. मधुसूदन सरस्वतीकृत गूढ़ार्थदीपिका
४. नीलकण्ठकृत भावप्रदीप
५. केशव काश्मीरीकृत गीताभाष्य (तत्त्वप्रकाशिका)
६. विट्ठलेशकृत गीतातात्पर्यनिर्णय
७. गोस्वामी पुरुषोत्तमकृत गीतामृततरंगिणी
८. विश्वनाथ चक्रवर्तीकृत सारार्थवर्षिणी
९. बलेदव विद्याभूषणकृत गीतामृतभूषण
१०. बच्चा झा कृत गूढार्थतत्त्वालोक (मधुसूदनी टीका पर)
११. रामकण्ठकृत सर्वतोभद्र
१२. अभिनवगुप्तकृत गीतार्थसंग्रह
१३. लोकमान्य तिलककृत गीतारहस्य
१४. ज्ञानेश्वरी (मराठी भाषा में)
१५. आधुनिक टीकाकारों में योगी अरविन्द और विनोबा भावे भी प्रमुख हैं।

गीता के भाष्यकारों में सबसे प्रमुख और प्राचीन भाष्यकार आचार्य शङ्कर हैं। गीता-भाष्य में प्रतिपादित उनके सिद्धान्त का सारांश यह है कि समस्त प्रपञ्च का मूल कारण एक ब्रह्म है। वह निर्गुण, निराकार और व्यापक है और सजातीय, विजातीय तथा स्वगत– तीनों भेद से शून्य है। जीव भी ब्रह्म से भिन्न नहीं है किन्तु ब्रह्म की मायाशक्ति से उसका ज्ञान आवृत रहता है। मायिक भ्रान्ति के कारण जीव प्रपञ्च को सत्य मानकर उसमें आबद्ध रहता है और ज्ञान से भ्रान्ति के निवृत्त हो जाने पर वह अपनी ब्रह्मरूपता को प्राप्त कर लेता है। इसी का नाम मुक्ति है और इस मुक्ति का कारण केवल ज्ञान है। कर्म से मुक्ति सम्भव नहीं है। कर्म से केवल चित्त की शुद्धि होती है। भगवद्गीता मुक्ति का उपदेश देती है इसलिए उसका मुख्य प्रतिपाद्य विषय सर्वकर्मसंन्यासपूर्वक ज्ञान ही है। ज्ञान की प्राप्ति तक स्वधर्म का आचरण गीता में निर्दिष्ट है। अर्जुन में पूर्ण ज्ञान का अभाव था अतः उसे कर्म में प्रवृत्त किया गया। इस प्रकार गीता का प्रधान विषय कर्मसंन्यास और ज्ञानयोग है। इसी सिद्धान्त के अनुसार शङ्कराचार्य ने गीता के प्रकरणों की संगति लगाई है।

श्रीरामानुज विशिष्टाद्वैतवादी आचार्य हैं। उनके मत में जीव-जगत् विशिष्ट ईश्वर अद्वितीय ब्रह्म है। ईश्वर, जीव और प्रकृति तीनों अनादि हैं। प्रकृति और जीव ईश्वर के शरीर हैं, ईश्वर उनकी आत्मा है। रामानुज के अनुसार मुक्ति का कारण ज्ञान और कर्म दोनों हैं। गीता का प्रतिपादन भी ज्ञानकर्मसमुच्चय है। तथापि भक्ति मुख्य है और उसमें भी

शरणागति या प्रपत्ति ही मुक्ति का "सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज" इत्यादि में हुआ है। इस सिद्धान्त के अनुकूल ही रामानुज ने अपने 'श्रीभाष्य' में गीता के प्रतिपाद्य विषय की संगति बैठाई है।

वैष्णव आचार्यों में श्रीमध्व द्वैतवादी आचार्य हैं। वे ईश्वर और जगत् को सर्वथा भिन्न मानते हैं। उनके मत में ईश्वर जगत् का निमित्त कारण है, उपादान कारण नहीं। जीव भी ईश्वर से सर्वथा भिन्न है। बन्ध और मोक्ष दोनों जीव की अवस्थाएँ हैं। इनके मत में भी रामानुज की भाँति मुक्ति का कारण ज्ञान-कर्मसमुच्चय है। इस मत में भी ज्ञान की अपेक्षा भक्ति की प्रमुखता है। गीता पर इनके दो भाष्य हैं-(१) गीताभाष्य और (२) गीता-तात्पर्यनिर्णय।

श्रीवल्लभ शुद्धाद्वैतवादी आचार्य हैं। इनके मत में ब्रह्म ही सम्पूर्ण जगत् का मूल है किन्तु ये जगत् को मिथ्या नहीं मानते। इनके अनुसार परब्रह्म अपनी स्वतन्त्र इच्छाशक्ति से अपने भीतर ही जगत् को उत्पन्न करता और समय पर अपने में लीन कर लेता है। माया-प्रकृति आदि परब्रह्म की भिन्न-भिन्न शक्ति है जो ब्रह्म से ही प्रकट होती है। अणुरूप जीव भी ब्रह्म से ही प्रकट होता है। जीव की मुक्ति का कारण केवल भगवान् का अनुग्रह है। जीव का मुख्य कर्तव्य भगवद्भक्ति है। इसी भक्ति तत्त्व का गीता में मुख्यतः प्रतिपादन हुआ है। श्रीवल्लभाचार्य के नाम से गीता की एक टीका मुद्रित है।

श्रीनिम्बकाचार्य द्वैताद्वैतवादी हैं। उनका मत है कि सृष्टि से पूर्व ब्रह्म एक ही रहता है किन्तु सृष्टि के बाद वह द्वैत हो जाता है। ब्रह्म का उत्पत्ति-विनाश कभी नहीं होता। मुक्ति की प्राप्ति के लिए ज्ञान-कर्म समुच्चय के साथ भक्ति की प्रधानता निम्बार्क भी स्वीकार करते हैं। निम्बार्क रचित 'भगवदगीता वाक्यार्थ' अनुपलब्ध है। इस मत के अनुयायी किसी विद्वान् ने 'तत्त्वप्रकाशिका' टीका लिखी है।

विशिष्टाद्वैतमत के अनुयायियों में रामानन्द स्वामी का स्थान महत्त्वपूर्ण है। इन्होंने रामानुजमत का ही समर्थन किया है। केवल रामानुज से आराध्यदेव के विषय में अन्तर है। रामानुज के आराध्यदेव हैं- लक्ष्मीनारायण और रामानन्द के आराध्य हैं- सीताराम। गीता पर स्वामी रामानन्द ने 'आनन्दभाष्य' लिखा है। निम्बार्क मत से मिलता-जुलता भास्कराचार्य का सिद्धान्त है। उन्होंने अपने मत के समर्थन में 'भास्करभाष्य' की रचना की है। श्रीधर ने गीता पर 'सुबोधिनी' नाम की टीका लिखी है। श्रीधर शंकराचार्य के अद्वैतमत के अनुयायी हैं किन्तु वे भी मुक्ति में भगवद्भक्ति को ही कारण मानते हैं। भगवद्भक्ति से प्राप्त भगवत्कृपा से आत्मबोध होता है। आत्मबोध से आनन्द मिलता है और आनन्द-प्राप्ति ही मुक्ति है।

नीलकण्ठ का 'भारतभावदीप' सम्पूर्ण महाभारत की टीका है। गीता महाभारत के भीष्मपर्व में है अतः उसके ऊपर लिखी नीलकण्ठी टीका को 'भावदीप' कहा जाता है। गीता के द्वैताद्वैतवादी भाष्यों में केशव काश्मीरी का गीताभाष्य 'तत्त्वप्रकाशिका' भी महत्त्वपूर्ण है।

गोस्वामी पुरुषोत्तम ने गीता पर शुद्धाद्वैतवादी टीका लिखी है जिसका नाम 'अमृततरंगिणी' है। इनके मत में भी गीता का मुख्य उपदेश भक्ति ही है। शैवमत के काश्मीरी टीकाकारों में रामकण्ठ और अभिनवगुप्त प्रमुख हैं। रामकण्ठ का 'सर्वतोभद्र' भाष्य ज्ञान-कर्मसमुच्चयवाद का प्रतिपादन करता है। आचार्य अभिनवगुप्त गीता के द्वितीय काश्मीरी भाष्यकार हैं। अभिनवगुप्तकृत 'गीतार्थसंग्रह' संक्षिप्त किन्तु सारगर्भित टीका है। रामकण्ठ की ही भाँति इन्होंने भी ज्ञान एवं कर्म की परस्पर सम्बद्धता को स्वीकारा है। अभिनवगुप्त ने स्पष्टतः प्रत्यभिज्ञा सम्प्रदाय के अनुकूल ही गीता की व्याख्या प्रस्तुत की है। मधुसूदन सरस्वती की 'गूढ़ार्थदीपिका' शङ्कराचार्य के गीताभाष्य का वार्तिक है, क्योंकि उसमें भाष्य के उक्त, अनुक्त और दुरुक्त विषयों का विवेचन है। उनकी गूढ़ार्थदीपिका पर श्रीधर्मदत्त उर्फ बच्चा झा ने 'गूढ़ार्थतत्त्वालोक' नामक टीका लिखी है।

गीता के आधुनिक टीकाकारों में लोकमान्य तिलक का नाम अग्रगण्य है। तिलक ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'गीतारहस्य' में शंकराचार्य के दार्शनिक सिद्धान्त को ही मुख्यतः मान्यता दी है, किन्तु उनके अनुसार गीता का मुख्य प्रतिपाद्य विषय कर्मसंन्यास न होकर कर्मयोग है। गीता में ज्ञान और भक्ति का प्रतिपादन कर्मयोग की सफलता के लिए ही है। तिलक के अनुसार गीता का प्रतिपाद्य ज्ञानमूलक भक्तिप्रधान कर्मयोग है।

उपर्युक्त गीता-भाष्यकारों और टीकाकारों के अतिरिक्त भारत की भिन्न-भिन्न भाषाओं में भी गीता की व्याख्या और अनुवाद प्राप्त होते हैं। मराठी भाषा की एक 'ज्ञानेश्वरी' नामक गीता की टीका भी अत्यन्त प्रसिद्ध है। इन टीकाओं के सिद्धान्त प्रायः शांकरभाष्यसम्मत ही हैं, हाँ कई व्याख्यायें वैष्णव और शाक्त सम्प्रदाय के अनुकूल भी हैं। आधुनिक काल में योगी अरविन्द और आचार्य विनोबा भावे का गीताविषयक चिन्तन भी अपना महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है।

## विषय-विभाग

गीता के अष्टादश अध्यायों का विषय-विभाग प्रायः सभी सम्प्रदाय के व्याख्याकारों ने किया है। आचार्य शंकर के अद्वैत सम्प्रदाय के अनुसार गीता के विषय-विभाग के सम्बन्ध में दो प्रधान मत उपलब्ध हैं। प्रथम प्रकार के विभाग का आशय है–मनुष्य के कल्याण के लिए शास्त्रों में तीन उपाय वर्णित हैं–कर्म, उपासना (भक्ति) और ज्ञान। ये ही उपाय गीता के भी प्रतिपाद्य हैं। गीता के पूर्व षट्क अर्थात् प्रथम छः अध्यायों में कर्म का मुख्य रूप से विवेचन है और उसी में कर्मयोग का निरूपण है। मध्यषट्क अर्थात् सप्तम से द्वादश अध्यायों मे उपासना का विवेचन है जिसमें उपास्य ईश्वर और उपासना प्रकारों का वर्णन है। अन्तिम षट्क अर्थात् त्रयोदश अध्याय से अष्टादश अध्यायों तक ज्ञान का उपदेश है और उसी में क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ का स्वरूप, जीव-ईश्वर का सम्बन्ध, जीव की बन्धक प्रकृति का वर्णन है। अतएव यह अन्तिम षट्क ज्ञानप्रधान है।

द्वितीय प्रकार के विभाग में श्रीमधुसूदन सरस्वती ने यह प्रतिपादित किया है कि गीता

उपनिषदों का सार है और उपनिषदों में जीवब्रह्म के एकत्व का प्रतिपादक 'तत्त्वमसि' यह महावाक्य प्रधान है। इसमें तीन पद हैं–'तत्', 'त्वम्', 'असि'। इनमें 'तत्' का अर्थ परब्रह्म है, 'त्वम्' का अर्थ सम्बोध्य जीव और 'असि' पद जीव और ब्रह्म की एकता का प्रतिपादक है। इन्हीं तीनों पदों के अर्थों का विवेचन गीता के छः अध्यायों के तीन षट्कों में किया गया है। प्रथम छः अध्यायों में 'त्वम्' पद के वाच्यार्थ जीव का निरूपण है। सात से बारह तक के छः अध्यायों में 'तत्' पद के वाच्यार्थ ईश्वर का निरूपण है। ईश्वरविभूति, विश्वरूपदर्शन आदि ईश्वर तत्त्व प्रतिपादक विषय उसी के अन्तर्गत आते हैं। भक्ति भी ईश्वर से सम्बद्ध है अतः द्वादश अध्याय में भक्तितत्त्व का निरूपण है। अन्तिम १३ से १८ तक के छः अध्यायों में जीव और ब्रह्म की एकता का प्रतिपादन किया गया है। अन्तिम षट्क के आरम्भ में ही क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ की एकता–'क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि' (१३.३) और जीव-ईश्वर की एकता–"ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः" (१५.७) इत्यादि कथन के द्वारा जीवात्मा और परमात्मा के ऐक्य का प्रतिपादन किया गया है। यद्यपि महावाक्य के क्रमानुसार पहले 'तत्' पदार्थ परब्रह्म का निरूपण प्रसङ्ग प्राप्त था किन्तु जीव स्वस्वरूप के ज्ञान के बिना परब्रह्म को नहीं जान सकता अतः महावाक्य के पदों का क्रमभङ्ग करके भी 'त्वम्' पदार्थ जीव का निरूपण पहले किया गया है। वस्तुतः जीव-ब्रह्म की एकता ही अन्तिम षट्क का अर्थ है और यही गीता का मुख्य प्रतिपाद्य है। इस प्रकार कर्म, भक्ति और ज्ञान तीनों का प्रतिपादन क्रमशः गीता में हुआ है।

श्रीरामानुजाचार्य के परम गुरु यामुनाचार्य का एक ग्रन्थ 'गीतार्थसंग्रह' है। उसमें गीता का विषय-विभाग इस प्रकार है– ज्ञान और कर्म दोनों के सम्मिलित रूप से भगवद्भक्ति प्राप्त होती है। गीता का मुख्य प्रतिपाद्य ज्ञान-कर्मसमुच्चयवाद है। गीता के उपसंहार में "मन्मना भव मद्भक्तः" (१८.६५) इत्यादि पद्य के द्वारा और अन्तिम पद्य "सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज" (१८.६६) के द्वारा शरणागति को प्रमुखता मिली है। अतः गीता का मुख्य प्रतिपाद्य भगवद्भक्ति और शरणागति ही है। अन्य विषय उसके अङ्गरूप से उपन्यस्त हैं। यही सिद्धान्त रामानुजाचार्य को भी मान्य है।

कुछ विद्वान् गीता के प्रथम षट्क को सूत्ररूप, मध्य षट्क को वृत्तिरूप और अन्तिम षट्क को भाष्यरूप मानते हैं। उनके अनुसार अन्तिम षट्क में पूर्व षट्कद्वय की न्यूनताओं को पूर्णकर स्पष्टतः भक्ति की स्थापना की गई है। निम्बकाचार्य के अनुयायी केशव काश्मीरी ने गीता की 'तत्त्वप्रकाशिका' टीका में स्थान-स्थान पर शंकराचार्य के मत का अनुगमन करके भी सिद्धान्तरूप से भक्ति को ही प्रधानता दी है।

लोकमान्य तिलक सम्पूर्ण गीता का प्रतिपाद्य कर्मयोग मानते हैं। तीन षट्कों का विषय-विभाग उनको स्वीकार्य नहीं है। उनकी मान्यता है कि कर्म, भक्ति और ज्ञान तीनों की एक शृङ्खला गीता में बनाई गई है। अर्थात् ज्ञानमूलक भक्तिप्रधान कर्मयोग गीता का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है। विषय-विभाग न मानकर भी तिलक ने अध्यायों की सङ्गति बैठाई

है। इस प्रकार गीता के मुख्य प्रतिपाद्य विषय के सम्बन्ध में व्याख्याकारों में मतभेद है।

अद्वैत और वैष्णव सम्प्रदायों के अतिरिक्त शैव और शाक्तों के भी अनेक सम्प्रदाय हैं। शाक्त सम्प्रदाय के एक प्रमुख आचार्य अभिनवगुप्त हैं जिनकी गीता पर एक संक्षिप्त व्याख्या उपलब्ध है। अभिनवगुप्त का सिद्धान्त आगम (तन्त्र) शास्त्र के आधार पर प्रतिष्ठित है और इनका दर्शन प्रत्यभिज्ञादर्शन के नाम से प्रसिद्ध है। इन्होंने परशिव को ही मुख्य तत्त्व स्वीकारा है अतः इसे शैवदर्शन भी कहा जा सकता है और आगमशास्त्र पर आधृत होने से इसे शाक्तदर्शन भी कह सकते हैं। अभिनवगुप्त मुख्यतः अद्वैत मत के समर्थक हैं किन्तु आचार्य शङ्कर के अद्वैत से अभिनवगुप्त के अद्वैत में यह भिन्नता है कि ये जगत् को मिथ्या नहीं मानते। अभिनवगुप्त मूल तत्त्व परम शिव में एक नित्य स्वातन्त्र्य शक्ति मानते हैं जिसके कारण वह परम तत्त्व ही स्वतः जगद्रूप में परिणत हो जाता है। इस मत में मुक्ति परम शिव के प्रसाद से मिलती है। जब जीव को यह प्रत्यभिज्ञा हो जाती है कि मैं शिव ही हूँ तब वह मुक्त हो जाता है। इसी प्रत्यभिज्ञा में कर्म, भक्ति, ज्ञान आदि का उपयोग है। परम तत्त्व ही कल्याणकारक होने से शिव और आकर्षक होने से कृष्ण कहलाता है।

## अध्यायक्रम से गीता का सारांश

गीता के प्रथम अध्याय में रणभूमि में दोनों पक्षों मे खड़े युद्धोन्मुख स्वजनों को देखकर अर्जुन का विषादग्रस्त होना, कुलक्षय की चिन्ता से आकुल अर्जुन का युद्ध न करने का निश्चय करना और अन्त में गाण्डीव त्याग कर रथ में बैठ जाने का वर्णन है। द्वितीय अध्याय में मोहग्रस्त अर्जुन को उपदेश देने के क्रम में श्रीकृष्ण द्वारा शरीर की नश्वरता, आत्मा की अमरता, निष्काम कर्मसम्पादन और स्थितप्रज्ञता वर्णित है। तृतीय अध्याय में विविध कर्म और उनके महत्त्व का निरूपण, अनासक्त भाव से कर्म करने का निर्देश और अर्जुन की पापकर्म में प्रवृत्तिविषयक जिज्ञासा का श्रीकृष्ण द्वारा समाधान वर्णित है। चतुर्थ अध्याय में योग-ज्ञान की परम्परा, गुण और कर्म के आधार पर चातुर्वर्ण्य का कथन, कर्म और अकर्म का भेदनिरूपण, यज्ञों के विविध स्वरूपों का प्रतिपादन तथा श्रद्धालु के लिए ज्ञानप्राप्ति का वर्णन है। पञ्चम अध्याय में कर्मसंन्यास की अपेक्षा कर्मयोग-श्रेष्ठता, कर्मफलत्याग की अनिवार्यता, सभी प्राणियों में समबुद्धि और परमात्मचिन्तन द्वारा सुख की प्राप्ति वर्णित है। षष्ठ अध्याय में संन्यास और योग की एकरूपता, सर्वसंकल्पत्याग से योगप्राप्ति, योगसाधना की उचित विधि और श्रेष्ठ योगी का लक्षण वर्णित है।

सप्तम अध्याय में अष्ट भेदात्मिका जड़प्रकृति, संसारधारिका चेतन प्रकृति, जगदुत्पत्ति में ईश्वर की मूलकारणता और त्रिगुणात्मिका माया का निरूपण है। अष्टम अध्याय में ब्रह्म, अध्यात्म, कर्म, अधिभूत, अधियज्ञ और ईश्वर-ज्ञान के उपाय का वर्णन है। नवम अध्याय में श्रीकृष्ण ने अपने परम भाव और सृष्टि का वर्णन करके प्राणिमात्र के लिए अनन्य भक्ति और शरणागति का उपदेश दिया है। दशम अध्याय में श्रीकृष्ण द्वारा अपने को सबका मूल कारण बताना, अर्जुन द्वारा उन्हें परम तत्त्व स्वीकारना तथा अन्त में श्रीकृष्ण द्वारा अपनी

विभूतियों का ख्यापन वर्णित है। एकादश अध्याय में अर्जुन को श्रीकृष्ण द्वारा अपने विराट् रूप का दर्शन कराना, अर्जुन द्वारा श्रीकृष्ण की स्तुति और पुनः श्रीकृष्ण का स्वस्वरूप धारण वर्णित है। द्वादश अध्याय में साकार और निराकार ब्रह्मोपासकों की श्रेष्ठताविषयक अर्जुन की जिज्ञासा का समाधान तथा भक्ति का वर्णन किया गया है।

त्रयोदश अध्याय में क्षेत्र (शरीर) और क्षेत्रज्ञ (जीव) का वर्णन, ज्ञान और अज्ञान का निरूपण तथा आत्मा की एकता का वर्णन है। चतुर्दश अध्याय में प्रकृतिजन्य तीनों गुणों– सत्त्व, रजस्, तमस् के स्वरूप एवं प्रवृत्ति का वर्णन, त्रिगुणातीत पुरुष की पहचान और आचरण का वर्णन किया गया है। पञ्चदश अध्याय में अविनाशी संसारवृक्ष का निरूपण, परमपद-प्राप्ति का उपाय-वर्णन तथा संशयरहित ज्ञानी पुरुष द्वारा पुरुषोत्तम का भजन वर्णित है। षोडश अध्याय में मनुष्य की दैवी एवं आसुरी सम्पत्तियों, इनके फल तथा शास्त्रविधि से ही कर्म करने की श्रेयस्करता का वर्णन है। सप्तदश अध्याय में त्रिविध सात्त्विकी, राजसी, तामसी श्रद्धा और उनके फल का, यज्ञ, तप और दान की विविधता तथा उनके फल का वर्णन किया गया है।

अष्टादश अध्याय में संन्यास और त्याग का सविस्तर वर्णन, त्यागी का लक्षण, सहज कर्म के त्याग का निषेध, सुख की त्रिविधता, समबुद्धिरूप योग का आलम्बन करने, कर्तव्य का अहंकार न करने का उपदेश देकर भगवत् शरण में आने का निर्देश और अन्त में अर्जुन द्वारा अनन्य शरणागत होकर कृष्ण के उपदेश से युद्ध करने के निश्चय का वर्णन है।

## गीतातत्त्वविमर्श

गीता का उपदेश एक विलक्षण परिस्थिति में दिया गया है। कौरव और पाण्डवों के बीच युद्ध आरम्भ होने वाला था। उसमें एक भाई के समक्ष दूसरा भाई एक दूसरे को मारने के लिए उद्यत था। युद्ध के उन्माद में अपने-पराये का सम्बन्ध शिथिल पड़ रहा था। ऐसी विषम स्थिति में अर्जुन सदृश पुरुषविशेष का विषादग्रस्त होना स्वाभाविक था। अर्जुन महाभारतकालिक वीरों में प्रमुख था। विषम परिस्थितियों के बीच पड़कर कर्म के विषय में संशयग्रस्त मानव का प्रतिनिधि था अर्जुन। गीता के उपदेशक उस युग के मेधावी तथा कर्तव्यपरायण पुरुषोत्तम स्वयं कृष्ण थे। स्वजनों और सगे-सम्बन्धियों को युद्धोन्मुख देखकर अर्जुन किंकर्तव्यविमूढ़ हो गया। उसके सामने समस्या थी–युद्ध करूँ या न करूँ? कुलक्षय की आशंका से अर्जुन ने युद्ध करना उचित नहीं समझा और गाण्डीव रख कर मौन हो गया– "न योत्स्य इति गोविन्दमुक्त्वा तूष्णीं बभूव ह"। गी.२.९। पाण्डवपक्ष का प्रमुख योद्धा अर्जुन युद्धविमुख हो जाय, यह विषम समस्या थी। इसी समस्या के समाधान के लिए ही गीता का उपदेश हुआ है। अतः गीता की उपदेशदिशा आचारमीमांसा का निर्देश देती है। इसी कारण गीता योगशास्त्र कहलाती है। योग के अनेक अर्थों में एक अर्थ व्यवहार भी है। सांख्य शब्द का अर्थ है–तत्त्वज्ञान और योग का अर्थ है व्यवहार या कर्मकौशल। गीता के

प्रत्येक अध्याय की पुष्पिका में 'ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे'.... इस कथन का अभिप्राय है ब्रह्मविद्या पर प्रतिष्ठित व्यवहार–कर्मयोग का प्रतिपादन। गीता में मानव जीवन से सम्बद्ध अध्यात्म तथा व्यवहार दोनों पक्षों का यथास्थान वर्णन मिलता है। अध्यात्म पक्ष के अन्तर्गत मुख्यतः प्रकृति, जीव, जगत्, ब्रह्म, पुरुषोत्तम और मोक्ष तथा व्यवहारपक्ष के अन्तर्गत, कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग का विवेचन किया गया है। यहाँ उपर्युक्त विषयों का गीता के परिप्रेक्ष्य में वर्णन किया जा रहा है।

## प्रकृति

गीता में 'अपरा' और 'परा' नाम से द्विविध प्रकृति का वर्णन मिलता है। वहाँ भौतिक प्रकृति को 'अपरा' और जीवप्रकृति को 'परा' संज्ञा दी गई है। अपरा प्रकृति का ही अपर नाम क्षेत्र तथा क्षर पुरुष है। परा प्रकृति का अपर नाम क्षेत्रज्ञ और अक्षर पुरुष है। परा उत्कृष्ट प्रकृति से तात्पर्य जीव से है और अपरा निकृष्ट प्रकृति से अभिप्राय जीवेतर समस्त भौतिक पदार्थों से है। पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, मन, बुद्धि और अहंकार रूप अष्टधा प्रकृति 'अपरा' और चैतन्य जीव रूप 'परा' प्रकृति है–

**भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च।**
**अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा।।**
**अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।**
**जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्।। ७.४-५**

अपरा और परा दोनों प्रकार की प्रकृतियाँ ईश्वर के अधीन हैं। गीता के अनुसार ईश्वर के भिन्न अंश होते हुए भी जीव प्रकृति की कोटि में आते हैं। प्रकृति सत्त्व, रजस् और तमस्–इन तीन गुणों से रचित है। ईश्वर की अध्यक्षता में ही प्रकृति सृष्टि करती है–

**मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ६.१०**

प्रकृति वर्णन में गीता और सांख्य दर्शन में तत्त्व विवेचन की भिन्नता ध्यातव्य है। सांख्य दर्शन के अनुसार सृष्टि के मूल में अचेतन प्रकृति और चेतन पुरुष के संयोग से समस्त पदार्थ उत्पन्न होते हैं। प्रकृति और पुरुष से भिन्न तीसरा तत्त्व नहीं है, परन्तु गीता का मत इससे भिन्न है। गीता के अनुसार इन दोनों से परे एक सर्वव्यापक अमृत तत्त्व है जिससे चराचर सृष्टि का उदय होता है। सांख्यसम्मत प्रकृति-पुरुष उस परम तत्त्व के विभूतिमात्र हैं। सांख्याभिमत २४ प्रकृति तत्त्व का अन्तर्भाव गीता में क्षेत्र अथवा क्षर पुरुष में हुआ है। इच्छा, द्वेष, सुखःदुःख, देहेन्द्रियसमूह, चेतना तथा धृति को गीता में क्षेत्र का विकार कहा गया है।[1] वैशेषिक दर्शन इच्छा द्वेषादि को आत्मा (क्षेत्रज्ञ) का गुण मानता है; जबकि गीता इनका सम्बन्ध क्षेत्र से स्वीकार करती है।

---

१. गीता, १३.६

## जीव

चेतन स्वरूप होने से जीव ईश्वर की उत्कृष्ट विभूति है। उसी को क्षेत्रज्ञ कहा गया है। कृतकर्मों का फल धारण करने से अथवा भोगायतन होने से शरीर ही क्षेत्र कहलाता है। जीवरूप आत्मा का वर्णन गीता के अनेक अध्यायों में विशेष रूप से द्वितीय अध्याय में उपलब्ध है। गीता की दृष्टि में आत्मा निर्विकार है। आत्मा का न तो जन्म होता है और न मरण। वह अज, नित्य, शाश्वत और पुराण होकर भी नवीन है। आत्मा न तो मरता है और न मारा जाता है। हन्यमान शरीर में आत्मा का कभी हनन सम्भव नहीं है[1]।

जिस प्रकार मनुष्य पुराने वस्त्र को छोड़ कर नये वस्त्र को धारण करता है, उसी प्रकार जीव प्रारब्ध भोग द्वारा जीर्ण शरीर को छोड़ कर नये शरीर को प्राप्त करता है–

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।**
**तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही।। २.२२**

यह जीव नाना न होकर एक है। जिस प्रकार सूर्य सम्पूर्ण संसार को प्रकाशित करता है, उसी प्रकार क्षेत्रज्ञ आत्मा समस्त क्षेत्र (शरीर) को प्रकाशित करता है[2]। जीव ईश्वर का सनातन अंश है–

**ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः। १५.७**

ईश्वर परम चेतन हैं और उनके अंशरूप जीव भी चेतन हैं। जीव और ईश्वर में भेद का विवेचन गीता के त्रयोदश अध्याय में किया गया है। यद्यपि ईश्वर और जीव दोनों चेतन हैं किन्तु दोनों में भेद यह है कि जीव व्यष्टि चेतन है और ईश्वर समष्टि चेतन हैं। गीता प्रतिपादित जीव-ईश्वर का अंशांशिभाव परवर्ती अद्वैत मतानुयायी टीकाकारों द्वारा प्रतिबिम्बवाद और अवच्छेद के माध्यम से व्याख्यायित है[3]।

## जगत्

जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय का कारण ईश्वर है। ईश्वर समस्त भूतों का सनातन अविनाशी बीज है–

---

१. गीता २.१९-२०
२. गीता १३.३३
३. आचार्य बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन पृ. ५९

**बीजं मां सर्वभूतानां विद्धि पार्थ सनातनम्। ७.१०**

जिस प्रकार बीज से वृक्ष उत्पन्न होता है और अन्ततः पुनः उसी बीज में लीन हो जाता है, उसी प्रकार यह जगत् ईश्वर से उत्पन्न होता है और फिर उसी में लीन हो जाता है। जगत् के अवान्तर आविर्भावकाल को ब्रह्मा का दिन और अवान्तर तिरोभावकाल को ब्रह्मा की रात्रि कहते हैं[1]। गीता-"नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः" (२.१६) के द्वारा सत्कार्यवाद का समर्थन करती है अतः गीता की दृष्टि में जगत् मायिक तथा काल्पनिक न होकर सत्य और वास्तविक है।

## ब्रह्म

गीता के अष्टम अध्याय के आरम्भ में अर्जुन ने भगवान् से पूछा- "हे पुरुषोत्तम! ब्रह्म क्या है? अध्यात्म क्या है और कर्म का स्वरूप क्या है"[2]? इसके उत्तर में भगवान् ने कहा-"परम अक्षर-अविनाशी ब्रह्म है। उसका स्वभाव अध्यात्म है और सृष्टिरूप कार्य कर्म है"[3]। गीता के अनुसार ब्रह्म का स्वरूप अविनाशी, नित्य और अव्यय है। गीता में ब्रह्म के सगुण और निर्गुण दोनों रूपों का निर्देश मिलता है किन्तु दोनों अभिन्न तत्त्व हैं। उनमें भेददृष्टि पारमार्थिक नहीं है। ब्रह्म के दोनों रूपों की अभिन्नता का संकेत मिलता है-

**सर्वेन्द्रियगुणाभासं सर्वेन्द्रियविवर्जितम्।**
**असक्तं सर्वभृच्चैव निर्गुणं गुणभोक्तृ च।। १३.१४**

ब्रह्म संसार की उत्पत्ति और प्रलय है। वह समस्त प्राणियों में निवास करता है। जिस प्रकार डोरे में मणियाँ पिरोयी रहती हैं, उसी प्रकार ब्रह्म में समस्त जगत् अनुस्यूत-गूँथा हुआ है-

**मत्तः परतरं नान्यत्किञ्चिदस्ति धनञ्जय।**
**मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव।। ७.७**

गीता में ब्रह्म के 'अपर' तथा 'पर' दोनों प्रकार के भावों का निर्देश मिलता है। ईश्वर एक ही अंश से योगमाया से युक्त रहता है और उसी अंश से जगत् में अभिव्यक्त होता है। वह एक अंश से जगत् को व्याप्त कर स्थित रहता है-

**विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्। १०.४२**

---

१. गीता ८.१८.१९
२. किं तद् ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्म पुरुषोत्तम। ८.१
३. अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते।
भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः। ८.३

ब्रह्म के इसी रूप का नाम 'अपर भाव' है। ब्रह्म वस्तुतः जगन्मात्र ही नहीं है, अपितु वह संसार का अतिक्रमण भी करता है। यही ब्रह्म का यथार्थ अव्यय रूप है। ब्रह्म का यही अव्यय रूप 'पर भाव' कहलाता है-''परं भावमजानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम्''।। ७.२४ गीता की ब्रह्मविषयक यह भावना ऋग्वेद के पुरुषसूक्त के अनुरूप है। पुरुषसूक्त के अनुसार यह विश्व उस पुरुष का केवल एक पाद है; उसके अमृत तीन पाद द्युलोक-आकाश में स्थित हैं-''पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि''। ऋ. वे. १०.९०.३ गीता प्रतिपादित ब्रह्म के 'अपर' और 'पर' भाव इसी प्रकार हैं। ब्रह्म विश्व के घट-घट में व्याप्त हैं, सभी पदार्थों में उनका अंश विद्यमान है। विभूतिमत्, शोभायुक्त तथा ऊर्जित पदार्थों में ब्रह्मशक्ति का प्राकट्य अधिक दृष्टिगोचर होता है[1]। दशम अध्याय में भगवद् विभूतियों का सविस्तर वर्णन ब्रह्म के व्यापक स्वरूप का निर्देशक है।

## पुरुषोत्तम

'पुरुषोत्तम' गीता का रहस्यमय आध्यात्मिक तत्त्व है। सांख्यदर्शन में जगत् की कारणरूपा अनादि प्रकृति ही सबसे अव्यक्त है, इसलिए वहाँ प्रकृति के लिए 'अव्यक्त' शब्द का प्रयोग हुआ है। परन्तु गीता में 'अव्यक्त' तथा 'अक्षर' शब्द व्यक्ताव्यक्त से परे, प्रकृति-पुरुष से ऊपर एक विशिष्ट तत्त्व के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। वह तत्त्व है-अक्षर ब्रह्म, परब्रह्म जिसकी प्रकृति (अव्यक्त) निकृष्ट विभूति है। गीता अचला प्रकृति को क्षर तथा कूटस्थ पुरुष को अक्षर कहती है[2]। अक्षर पुरुष से भी उत्तम है पुरुषोत्तम-

**यस्मात् क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः।**
**अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः। १५.१८**

उस पुरुषोत्तम तत्त्व को निश्चित रूप से जानने वाला सब कुछ जानता है और भक्तिपरायण होकर भगवद्भजन करता है-

**यो मामेवमसम्मूढो जानाति पुरुषोत्तमम्।**
**स सर्वविद् भजति मां सर्वभावेन भारत।। १५.१९**

जीव-स्वरूप और परतत्त्व-स्वरूप के विषय में अनेक प्रकार के दार्शनिक मत हैं। गीता में श्रीकृष्ण ने स्पष्ट कहा है कि जो कोई उन्हें तत्त्वतः पुरुषोत्तम जानता है, वही वास्तव में सर्वज्ञ है। अपूर्ण ज्ञानी परतत्त्वविषयक तर्क में उलझा रहता है, किन्तु पूर्ण ज्ञानी प्रत्यक्ष रूप से परम पुरुषोत्तम तत्त्व को जानकर भक्तियोग में तत्पर हो जाता है।

---

१. यद् यद् विभूतिमत् सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम्।। गीता १०.४१

२. क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते। १५.१६

गीता में अक्षर ब्रह्म तथा पुरुषोत्तम का भेद आकलनीय है। जड़ जगत् से भिन्न चेतन ब्रह्म को अथवा अव्यक्त प्रकृति से भी परे स्थित चेतन तत्त्व को अक्षर ब्रह्म कहा गया है। परन्तु जो परमेश्वर इस विश्व को व्याप्त करके भी इससे परे है, जगत् के समस्त पदार्थों में विद्यमान और साथ ही उनसे पृथक् भी है-जो विश्वव्यापी होकर भी विश्वातीत है-वही परमेश्वर 'पुरुषोत्तम' पद का वाच्यार्थ है[1]। इसी पुरुषोत्तम रूप परम तत्त्व को सर्वकर्म समर्पण कर देने का उपदेश गीता देती है।

गीता में उपनिषदों का ब्रह्मवाद, सांख्यसम्मत प्रकृति-पुरुषवाद तथा भागवतदर्शनसम्मत ईश्वर का सामञ्जस्य है[2]।

## मोक्ष

पुरुषार्थ-चतुष्टय में मोक्ष मानवजीवन का चरम लक्ष्य है, परम पुरुषार्थ है। ज्ञान, उपासना या भक्तियोग का गन्तव्य लक्ष्य है परमात्मा के साथ जीवात्मा का ऐक्यभाव। विशुद्ध चित्त और अहंकारविगलित साधक परमात्मा के साथ तादात्म्यभाव को प्राप्त करता है। परमात्मा के साथ जीवात्मा के इसी तादात्म्यभाव को मोक्ष कहा जाता है। इस मोक्ष रूप परम पुरुषार्थ को ही मुक्ति, ब्राह्मी स्थिति और कैवल्योपलब्धि भी कहते हैं। सच्चा योगी सब प्राणियों में आत्मा को और आत्मा में सभी प्राणियों को समभाव से देखता है-

> सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।
> ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः।। ६.२६

समदर्शन की अनुभूति का आनन्द ही मुक्ति-दशा है। निर्गुण मुक्तात्मा पुरुष नित्य परमात्मा से मिलकर एकता प्राप्त करता है[3]। डॉ. राधाकृष्णन् के अनुसार मुक्ति एक ऐसी अवस्था है जो सब प्रकार की विधियों और गुणों से रहित, भावहीन, स्वतन्त्र तथा शान्तिमय है। यह केवल मृत्यु के पश्चात् विद्यमानता की ही दशा नहीं, अपितु परम सत्ता की अवस्था को प्राप्त हो जाता है, जहाँ कि आत्मा अपने को जन्म-मृत्यु से ऊपर, अनन्त, नित्य तथा अभिव्यक्ति की उपलब्धियों से परे अनुभव करती है। आचार्य शंकर गीता के मोक्ष की व्याख्या सांख्यदर्शन कैवल्य के रूप में करते हैं[4]।

गीता के मत में मुक्त पुरुष के लिए भी कर्म सम्भव है। ज्ञानी पुरुष परमब्रह्म का अनुकरण करता है और इस जगत् में कर्म करता है[5]। समस्त विश्व में व्याप्त पुरुषोत्तम

---

१. गीता ८.२०-२१
२. आचार्य बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन पृ. ६०
३. गीता, ७.१८, ८.१५; ८.७
४. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन भाग-१ पृ.४७२
५. गीता, ४.१४-१५
६. गीता, ४.१०; १८.२१

भी लोकसंग्रह के लिए कर्म करता है, जो साधक पुरुषोत्तम में निवास रूपपरमावस्था प्राप्त कर लेता है, वह संसारबन्धन से मुक्त हो जाता है और ब्रह्मपद को पा लेता है[१]।

मुक्त पुरुष समग्र पुण्य-पाप से परे हो जाता है। विश्व-कल्याण के लिए निष्काम भाव से कर्मसम्पादन मुक्त व्यक्ति का स्वभाव बन जाता है। गीता सामाजिक कर्तव्यों के निर्वाह के साथ ही सामाजिक स्तर से ऊपर भी एक अवस्था स्वीकार करती है। मुक्त संन्यासी सभी नियमों, वर्णों और समाज से भी ऊपर है। वह समाज से एकदम पृथक् रहकर भी मानवमात्र के प्रति करुणा का भाव रखता है। परम योगी आशुतोष भगवान् शिव ने बहुत दूर हिमालय के शिखर पर मानव समाज की रक्षा के लिए गरलपान किया था[१]।

## कर्मयोग

गीता से पूर्व मीमांसाशास्त्र ने कर्म को महत्त्व दिया है। मीमांसा के अनुसार वेद के कर्मकाण्ड की ही सार्थकता है। मीमांसाशास्त्र के आद्य प्रवर्तक जैमिनि का कथन है– आम्नाय (वेद) का मुख्य प्रयोजन कर्म का प्रतिपादन है, उससे भिन्न ज्ञान-प्रतिपादक वाक्य निरर्थक है[२]। कर्म से अभिप्राय यज्ञ से है और वह यज्ञ है– देवता के उद्देश्य से द्रव्य का त्याग–"देवतोद्येश्येन द्रव्यत्यागः यज्ञः"। गीता के समय कर्म के विषय में अनेक मत प्रचलित थे, यथा कर्मकाण्डविषयक अनुष्ठान से सम्बद्ध वैदिक विधान, सत्य के अन्वेषण का उपनिषत् सिद्धान्त और ईश्वरपूजा का वैष्णव सिद्धान्त। गीता में इन सबको एकत्र करके एक सुसंगत पद्धति में निबद्ध करने का प्रयास किया गया है।

देवसेवा अर्थात् कर्म के द्वारा ही मनुष्य परम तत्त्व तक पहुँच सकता है। सृष्टि के अन्त में समस्त विश्व एक सूक्ष्म कर्मरूप बीज की अवस्था में विद्यमान रहता है और भावी सृष्टि में अङ्कुर के रूप में स्फुटित होने के लिए उद्यत रहता है[३]। यतः सृष्टि-प्रक्रिया ईश्वर के अधीन है अतः ईश्वर को कर्म का अध्यक्ष भी कहा गया है[४]। कर्ममार्ग आचरण का वह महत्त्वपूर्ण प्रशस्त सोपान है जिस पर चढ़कर व्यक्ति अपने लक्ष्य तक पहुँच सकता है।

गीता यज्ञचक्र की उपादेयता मानती है[५]। वहाँ यज्ञ शब्द का प्रयोग एक विस्तृत अर्थ में किया गया है। निष्काम भाव से किये गए परमात्मा की ओर ले जाने वाले समस्त कर्म यज्ञ हैं। गीता यज्ञ के सम्बन्ध में वैदिक मान्यता में परिवर्तन करके आध्यात्मिक ज्ञान के साथ उसका समन्वय करती है[६]। योगी का कर्म ईश्वरार्पण भाव से होता है। गीता-प्रतिपादित[७]

---

१. भारतीय दर्शन, टिप्पणी पृ.४७५-७६
२. आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्। मीमांसासूत्र १.१२१
३. गीता, ८.१८-१९
४. गीता, ७.२२
५. गीता, ३.१०-१६
६. गीता, ४.२४-२७
७. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन भाग-१ पृ.४६९

भाव से किये गए कर्म की पूर्ति ज्ञान में होती है। कर्ममार्ग में भावना, ज्ञान और इच्छा सब विद्यमान रहते हैं।

गीता की दृष्टि में फल की आकांक्षा से रहित कृतकर्म संसार-बन्धन का कारण नहीं हो सकता। कर्मचक्र से कोई भी व्यक्ति मुक्त नहीं हो सकता, क्योंकि मानवजीवन-यात्रा का प्रधान आधार कर्म ही है। एक क्षण के लिए भी कोई व्यक्ति बिना कर्म किए नहीं रह सकता। त्रिगुणात्मिका प्रकृति बलात् व्यक्ति से कर्म कराती है। परन्तु कर्म के मध्य एक दुर्गुण है जो कर्त्ता को बन्धन में डालने के लिए तत्पर रहता है। उस दुर्गुण का नाम है वासना–फलाकांक्षा या आसक्ति। इस वासनारूपी विषदन्त को तोड़ना अत्यन्त आवश्यक है। जिस कामना से कर्म किया जायेगा, उस कर्मफल को भोगना अवश्यम्भावी है।

परन्तु फल के बन्धन से मुक्ति भी सम्भव है। कर्म को इस प्रकार कुशलता से सम्पन्न करना कि वह बन्धन का कारण न बन सके, योग कहलाता है–"योगः कर्मसु कौशलम्"[1]। कर्मसंन्यास की अपेक्षा कर्मयोग श्रेयस्कर है[2] परन्तु सामान्य कर्मवाद को कर्मयोग में प्रवर्तित करने के लिए तीन सोपान आवश्यक हैं–(१) फल की आशा का त्याग (२) कर्तव्य के अभिमान का निराकरण तथा (३) ईश्वरार्पण। गीता में कर्मयोग का प्रतिपादक श्लोक है–

> कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।
> मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते संगोऽस्त्वकर्मणि।। २।४७

लोकमान्य तिलक के अनुसार जिस प्रकार ज्ञानमार्गी उपनिषदों में 'तत्त्वमसि' आदि चार वाक्य मानते हैं, उसी प्रकार उपर्युक्त श्लोक के चार पद कर्मयोग-सिद्धान्त के चार महावाक्य हैं। श्लोक का अर्थ है–"तुम्हारा कर्म में ही अधिकार है (कर्मण्येवाधिकारस्ते)। फलों में तुम्हारा किसी अवस्था में अधिकार नहीं है (मा फलेषु कदाचन)। तुम्हें कर्मफल की इच्छा से कर्म करने में प्रवृत्त नहीं होना चाहिए (मा कर्मफलहेतुर्भूः) और कर्म के परित्याग का भी विचार नहीं करना चाहिए" (मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि)। कामनारहित होकर कर्म करते रहना चाहिए। उपर्युक्त श्लोक के चारों पाद कर्मयोग के स्वरूप को स्पष्ट करते हैं। इसी कर्मयोग का विस्तृत स्वरूप "योगस्थः कुरु कर्माणि ........ योगः कर्मसु कौशलम्"। २.४८-५० इन तीन श्लोकों में बताया गया है।

गीता की मान्यता के अनुसार मनुष्य को कर्म का त्याग नहीं करना चाहिए, अपितु कर्म के फल का त्याग करना चाहिए। कुछ विद्वान् कर्म के त्याग को संन्यास कहते हैं, परन्तु कुशल पण्डितों की सम्मति में सभी कर्मों के फल का त्याग ही वस्तुतः संन्यास है–

---

१. गीता, २.५०
२. गीता, ५.१२

**काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः।**
**सर्वकर्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः।। १८.२**

जहाँ तक कर्मों का सम्पादन ईश्वरार्पण बुद्धि से करने की बात है, उसमें कर्मफल को ईश्वर को समर्पित करना चाहिए। भगवान् ने कहा है-

**यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोसि ददासि यत्।**
**यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम्।। ९.२७**

इस समर्पणभाव का परिणाम है कर्मबन्धन से मुक्त होना। फल की इच्छा न करना और कर्मों का सम्पादन करना यही गीताभिमत कर्मयोग है[1]।

## ज्ञानयोग

सच्चे कर्मयोगी के लिए ज्ञान तथा भक्ति का सम्पुट आवश्यक है। कर्म से कर्तव्य के अहङ्कार का त्याग ज्ञानी पुरुष के लिए ही सम्भव है और परमेश्वर में कर्मों का समर्पण भक्तिभाव से ही किया जा सकता है। गीता ज्ञानयोग की महत्ता को स्वीकार करती है किन्तु ज्ञान के विषय में उसकी मान्यता अन्य दार्शनिक मतों से कुछ विलक्षण है। गीता ज्ञान के दो प्रकारों का प्रतिपादन करती है-(१) बुद्धि के द्वारा बाह्य जगत् के अस्तित्व को समझने का प्रयत्न करना और (२) अन्तर्दृष्टि से भासमान घटनाओं की श्रृंखला की पृष्ठभूमि में परम तत्त्व को जानना। बुद्धि के द्वारा जीवन के यथार्थ को जानना विज्ञान है और यह सामान्य ज्ञान से भिन्न है। समग्र ज्ञान ईश्वर का ज्ञान है। विज्ञान और दर्शन दोनों ही अनादि अनन्त परमात्मा में पदार्थों के एकस्वरूप सत्यतत्त्व के अभिज्ञान का निर्देश करते हैं। विज्ञानविषयक ज्ञान रजोगुण प्रधान है और अध्यात्मविषयक ज्ञान सत्त्वगुण प्रधान है। परम सत्य के यथार्थ ज्ञान के लिए विज्ञान के स्थान पर अन्य साधना का आश्रय अपेक्षित है। गीता के अनुसार प्रणिपात, परिप्रश्न और सेवाभाव ज्ञानप्राप्ति के लिए आवश्यक उपाय हैं-

**तद् विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।**
**उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः।। ४.३४**

अर्जुन ने स्वयं को सामान्य दृष्टि से परम तत्त्व के दर्शन में असमर्थ पाया अतः उसने आध्यात्मिक ज्ञान के लिए कृष्ण से दिव्यदृष्टि की याचना की। आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि पाने के लिए सबको योगाभ्यास की आवश्यकता नहीं है। अहंकारनिवृत्तिपूर्वक चित्तशुद्धि के

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन पृ. ६४

लिए योग और ज्ञान दो साधन है। चित्तवृत्ति का निरोध योग है और सम्यक् अवेक्षण ज्ञान है। आध्यात्मिक ज्ञान में कर्म और उपासना भी सहायक है[१]। चरम सत्य का ज्ञान अपने हृदय को परब्रह्म के प्रति उन्नत करना, उसे स्पर्श करना और आराधना करना है[२]।

सांख्य दर्शन प्रकृति-पुरुष के विवेकज्ञान को मोक्ष का साधन मानता है, किन्तु गीता प्रतिपादित ज्ञान आत्मा की एकता का समग्र अनुभव है[३]। इस ज्ञान की दो दिशायें हैं–सभी प्राणियों में आत्मदर्शन–"सर्वभूतस्थमात्मानम्" तथा आत्मा में सभी प्राणियों को देखना "सर्वभूतानि चात्मनि"। जीवाभिमत ज्ञान की ये दोनों दिशायें एक दूसरे के पूरक हैं। सभी प्राणियों में आत्मदर्शन का उदाहरण संसार में प्रायः सर्वत्र मिलता है, किन्तु आत्मा में सर्वभूतदर्शन का उदाहरण कृष्ण के विराट् रूप में मिलता है।

श्रीकृष्ण के द्वारा दर्शित विराट् रूप में एक स्थान पर अनेक रूप में विभक्त समस्त विश्व को अर्जुन ने दिव्यदृष्टि से देखा। विश्वरूपदर्शन का रहस्य "एकस्थं कृत्स्नं जगत्" के प्रत्यक्षीकरण में निहित है। सभी प्राणियों में एक ही अन्तर्यामी परम पुरुष का साक्षात्कार करने वाला सच्चा ज्ञानी दुर्लभ है–"वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः"। ७.१६ ऐसा समदर्शी ज्ञानी सभी प्राणियों में समदृष्टि रखता है[४]।

गीता की दृष्टि में द्रव्ययज्ञ की अपेक्षा ज्ञानयज्ञ श्रेष्ठ है क्योंकि सब कर्मों का पर्यवसान दिव्य ज्ञान में होता है[५]। इस जगत् में ज्ञान के समान उदात्त और पवित्र कुछ भी नहीं है। यह ज्ञान सम्पूर्ण योग का परिपक्व फल है। इस ज्ञान को प्राप्त मनुष्य यथासमय आत्मस्वरूप का साक्षात्कार कर लेता है। श्रद्धालु, जितेन्द्रिय और ज्ञानी पुरुष शीघ्र ही परम शान्ति को प्राप्त करता है[६]। इस ज्ञान और शान्ति का पर्यवसान भगवद्भावना ही है। यही भगवद्गीता के दर्शन की अवधि है।

## भक्तियोग

ज्ञान और कर्म दोनों से भिन्न भावनात्मक आसक्ति का नाम भक्ति है[७]। भावना मनुष्य में एक जीवन्त सम्बन्ध को अभिव्यक्त करती है। भावना ही धार्मिकता की शक्ति से क्षमता पाकर सहज प्रवृत्ति के रूप में प्रकट होती है और भक्त को भगवान् के साथ एक बन्धन से जोड़ती है। भक्ति का मार्ग पूर्णतया व्यवस्थित हो जाने पर भक्त को सर्वोत्तम

१. गीता, ४.४२
२. गीता, १५.१६
३. आचार्य बलदेव उपाध्याय, भारतीय दर्शन, पृ.६४
४. गीता, ५.१८
५. गीता, ४.३३
६. गीता, ४.३८-३६
७. शाण्डिल्यसूत्र १.४-५,७

भगवत्तत्त्व की ओर उन्मुख करता है। भक्तिमार्ग सबके लिए समान रूप से खुला और सर्वाधिक सुगम है। भगवत्तत्त्व के ज्ञान के लिए अन्य उपायों की अपेक्षा यह अधिक महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि यह अपना फल स्वयं देता है; जबकि अन्य उपाय किसी अन्य उद्देश्य की सिद्धि के लिए साधनमात्र हैं।

भगवान् को निरन्तर अपने भक्त का ध्यान रहता है। भगवान् का कथन है–"जो मुझसे प्रेम करेगा, वह कभी नष्ट नहीं होगा"–

**कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति। ९.३१**

भगवान् के प्रति प्रेम या भक्ति के स्वरूप का वर्णन वाणी के द्वारा उसी प्रकार नहीं किया जा सकता, जिस प्रकार गंगा अपने स्वाद को भाषा द्वारा व्यक्त नहीं कर सकती[1]। भगवान् के प्रति श्रद्धापूर्वक समर्पणभाव ही भक्त को सर्वथा अभीष्ट है। नितान्त भगवत्परायणता ही भक्ति का एकमात्र प्रशस्त पथ है। भगवान् ने कहा है–"सब धर्मों को छोड़कर केवल मेरा ही आश्रय ग्रहण करो। मैं तुम्हें सब पापों से मुक्त कर दूँगा"[2]।

गीता पुरुषोत्तम को, दिव्य शक्ति के अवतारों की अपेक्षा श्रेष्ठ मानती है, किन्तु अन्य देवताओं की पूजा करने की अनुमति भी देती है। भक्तिपूर्वक की गई पूजा हृदय को पवित्र करती है और मन को उच्चतम चेतना के लिए तैयार करती है[3]। जब भक्ति पूर्णता को प्राप्त कर लेती है तब भक्त तथा उसके आराध्य भगवान् एक दूसरे से घुल-मिलकर परमानन्द स्वरूप हो जाते हैं और एक ही जीवन के पक्ष बन कर अपनी अभिव्यक्ति करते हैं[4]।

भक्तियोग गीताज्ञान का अमर फल है। यह राजविद्या तथा समस्त रहस्यों का रहस्य है[5]। गीता का हृदय भक्ति है। विराट्‌रूपदर्शन के अन्त में श्रीकृष्ण ने अनन्या भक्ति को विश्वरूपदर्शन का एकमात्र साधन कहा है[6]। अनन्या भक्ति के विषय में भगवान् ने कहा है–

**मत्कर्मकृद् मत्परमो मद्भक्तः सङ्गवर्जितः।**
**निर्वैरः सर्वभूतेषु यः स मामेति पाण्डव।। ११.५५**

अर्थात् यज्ञ, दान, तप आदि समस्त कर्तव्य कर्मों को भगवान् का ही समझकर करने वाला, भगवान् को परम आश्रय मानकर उनकी प्राप्ति के लिए सतत प्रयत्नशील, सच्ची

---

१. नारदसूत्र ५१-५२
२. गीता, १८.६६
३. गीता ७.२१-२३
४. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन भाग-१ पृ.४६३
५. गीता ९.१२
६. गीता ११.५४

भक्ति करने वाला, आसक्तिरहित, सम्पूर्ण प्राणियों में शत्रुभाव न रखने वाला पुरुष अनन्य भक्त कहलाता है। ऐसी अनन्या भक्ति की परिणति भगवत्प्राप्ति ही है।

गीता सकाम उपासना की अपेक्षा निष्काम उपासना को उत्तम मानती है[1]। वह निर्गुण उपासना को कष्टसाध्य बताकर सगुण उपासना का उपदेश देती है[2]। शंकराचार्य के अनुसार उपासना का अर्थ है–उपास्य वस्तु को शास्त्रीय विधि से विषय बनाकर उसके समीप पहुँच कर तेल की धारा की भाँति समान वृत्तियों के प्रवाह से दीर्घकाल तक उसमें स्थिर रहने का नाम उपासना है[3]।

गीता के भक्तियोग में अन्य साधनों से भी विरोध नहीं है। गीता के अनुसार आर्त, जिज्ञासु तथा अर्थार्थी भक्तों की अपेक्षा ज्ञानी भक्त श्रेष्ठ होता है[4]। ज्ञानी भक्त तो भगवान् की आत्मा है–"ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्" ७.१८।

सच्चे भक्त के आचरण में नितान्त आत्मसमर्पण तथा समस्त कर्मों को ब्रह्मार्पण करके सम्पन्न करना यह विशेष लक्षण पाया जाता है। गीता का आदर्श भक्त वह है जिसमें प्रेम के साथ-साथ ज्ञान का भी प्रकाश है। गीता के ज्ञानी भक्त का यही रहस्य है।

## समन्वय-दृष्टि

पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण की अमर वाणी गीता वस्तुतः भिन्न-भिन्न उपासना-पथों में समन्वय दिखाकर साधनमार्ग को सुगम बनाती है। यह अपने समय के प्रचलित विभिन्न आदर्शों में सामञ्जस्य स्थापित करके उनमें जहाँ कहीं सीमा का उल्लंघन हुआ उसे सुधारने का प्रयास करती है। बौद्धिक जिज्ञासा, श्रमसाध्य आत्मत्याग, उत्कृष्ट भक्ति, कर्मकाण्ड का अनुष्ठान तथा यौगिक प्रक्रियाओं के विषय में यह मान्यता थी कि ये दैवी शक्ति के समीप पहुँचाते हैं। गीता इन सबका समन्वय करती है और ऐसे समन्वयात्मक आदर्श से, जो उपर्युक्त सब विधानों का लक्ष्य है, विश्व के साथ मानव की घनिष्ठता बढ़ती जाती है, जिसका अधिष्ठाता पुरुषोत्तम है। मधुसूदन सरस्वती के अनुसार गीता उपनिषदों में वर्णित तीनों विधानों–कर्म, उपासना और ज्ञान को स्वीकार करती है और क्रमशः प्रत्येक का छः अध्यायों में प्रतिपादन करती है[5]।

गीता के अनुसार कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग भिन्न-भिन्न स्वतन्त्र मार्ग न होकर एक ही मार्ग के विभिन्न शिविर हैं; जिन्हें अध्यात्मपथ के पथिक के लिए पार करना आवश्यक है। अष्टादश अध्याय में इन साधनमार्गों का परस्पर समन्वय स्थापित किया गया

१. गीता ६.२६-२७
२. गीता १२.६-८
३. गीता १२.३ शां.भा.
४. गीता ७.१७
५. डॉ. राधाकृष्णन्, भारतीय दर्शन भाग-१ पृ.४५२

है। गीता के साधनमार्ग का उपक्रम निष्काम कर्म से तथा उपसंहार शरणागति से होता है। निष्काम कर्म करने से तथा ध्यानयोग के अभ्यास से साधक ब्रह्मभाव को प्राप्त करता है, जिस दशा में वह प्रसन्नचित्त होकर समस्त प्राणियों में समता का भाव रखता है[1]। वह साधक भक्त 'परज्ञान' के द्वारा भगवान् के स्वभाव तथा स्वरूप, विभूति तथा गुण यथार्थ रूप से जानता है। इसका फल भगवत्प्राप्ति है[2]। चरम फल भगवत्प्राप्ति के लिए प्रपत्ति-शरणागति नितान्त अपेक्षित है। शरणागति के विषय में भगवद्वचन है–

> **मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।**
> **मामैवेष्यसि युक्त्यैवमात्मानं मत्परायणः।। ९.३४**

अर्थात् मन लगाओ भगवान् में (ज्ञानयोग), भक्ति करो भगवान् की (भक्तियोग), यज्ञ करो भगवान् के लिए (कर्मयोग) तथा आश्रय लो भगवान् का (शरणागति)– इस प्रकार इन विविध मार्गों का अविरोध-सामञ्जस्य केवल भगवान् की शरणागति से होता है।

ज्ञान और कर्म का समन्वय भक्ति में है। भक्त ही वस्तुतः ज्ञान और कर्मयोगी हो सकता है। गीता में प्रधान लक्ष्य इसी समन्वय की ओर है, जिसमें भक्ति की प्रधानता बनी रहती है[3]।

गीता उपनिषद् कही जाती है, अतएव यह निगमग्रन्थ है। किन्तु वह भागवत आगम भी समझी जाती है। भगवान् कृष्ण का अप्रतिम महत्त्व यह है कि उन्होंने भागवत सम्प्रदाय की भक्ति को वेदान्त के ज्ञान और सांख्य के अध्यात्म से एकाकार कर दिया है। गीता वह प्राचीनतम ग्रन्थ है जिसमें भारत की वैदिक और प्राग्वैदिक धारायें निगम और आगम एक स्थान पर मिल जाती हैं। निगम के अनुसार मुक्ति के कारण ज्ञान और कर्म हैं किन्तु गीता ने मुक्ति के लिए ज्ञान, कर्म और भक्ति तीनों की सार्थकता का प्रतिपादन किया है। एक परमेश्वर सब में व्याप्त है, यह कह कर गीता ने एकेश्वरवाद और सर्वेश्वरवाद का शोभन समन्वय किया है[4]।

## फलश्रुति

भारतीय संस्कृति में मानव जीवन के चार भाग बताये गये हैं। महाकवि कालिदास ने रघुवंश की विशेषता का उल्लेख करते हुए आर्य संस्कृति का निचोड़ इस प्रकार बतलाया है–

---

१. **गीता** १८.५१-५३
२. **गीता** १८.५५
३. आचार्य बलदेव उपाध्याय, **भारतीय दर्शन** पृ.६९-७०
४. रामधारी सिंह दिनकर, **संस्कृति के चार अध्याय**, तृतीय संस्करण पृ.२६६

**शैशवेऽभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणाम्।**
**वार्द्धके मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम्।। – रघु.१.८**

अर्थात् बचपन में विद्या का अभ्यास, जवानी में धन का उपार्जन तथा विषयभोग, बुढ़ौती में मुनियों की भाँति जीवन-यापन और शरीरत्याग के समय अपने को भगवान् के साथ मिला देना, ये ही मानव जीवन का चरम लक्ष्य माना गया है।

**यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।**
**तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम।। १८.७८**

अर्थात् जहाँ योगेश्वर कृष्ण और धनुर्धारी अर्जुन हैं, वहाँ लक्ष्मी, विजय, ऐश्वर्य और ध्रुवा नीति अवश्य है, यह मेरा निश्चित मत है। मैंने गीताश्रवण से जो निश्चय किया है उसमें फल के रूप में चार बाते हैं– "श्रीर्विजयो भूति र्ध्रुवा नीतिः"। श्री है आनन्द। श्रीरूप में आनन्द की अभिव्यक्ति होनी चाहिए। श्री का एक अर्थ सौन्दर्य है और दूसरा लक्ष्मी। मानव जीवन में अन्तः सौन्दर्य और बाह्य सौन्दर्य दोनों की अभिव्यक्ति अपेक्षित है। विजय बाह्य शत्रु के साथ ही आन्तरिक शत्रु पर भी होनी चाहिए। श्री में आनन्द है, विजय में शौर्य है। मनुष्य को वीर भी होना चाहिए और सुन्दर एवं सम्पन्न भी। भूति का अर्थ है वैभव। आनन्द का विशेष उल्लास है श्री और सत्ता का विशेष उल्लास है विजय। विजय क्रियात्मक है और भूति द्रव्यात्मक है। वस्तुरूप से है विभूति और कर्म में जो पौरुष है, उसके साथ है विजय। ध्रुवा नीति का अर्थ है योजनाबद्ध स्थिर नीति, डावाँडोल नीति नहीं। संजय ने 'यत्र योगेश्वरः' पद्य में जिन छः तथ्यों की ओर संकेत किया है उनमें श्री, विजय, भूति और ध्रुवा नीति ये चार फलात्मक हैं। पाँचवाँ तथ्य 'धनुर्धरः' पौरुषात्मक है और धन तथ्य 'योगेश्वरः' अर्थात् समष्टि से सम्बन्ध रखने वाला तथ्य। ईश्वर सर्वात्मक है। जब मानव की चिन्तनदृष्टि व्यापक हित में ऊपर उठेगी तो सर्वात्मक परमेश्वर दृष्टिगोचर होंगे।

ईश्वर के साथ सम्बन्ध, पौरुष, अन्तः बाह्य सौन्दर्य, बाह्यआन्तर शत्रु पर विजय, ऐश्वर्य और एक निश्चित नीति ये छहों जीवन को सफल बनाने वाले तत्त्व है। यही गीता की फलश्रुति है[1]।

---

१. स्वामी अखण्डानन्द सरस्वती, गीतादर्शन भाग-१ पृ.४-८

# महाभारत में उपलब्ध अन्य गीतायें

'महाभारत' में श्रीमद्भगवद्गीता के अतिरिक्त १५ अन्य गीतायें भी उपलब्ध हैं, जो भगवद्गीता के ढंग पर 'गीता' कहलाती हैं। ये सब गीतायें वस्तुतः उपदेश हैं, उनमें कुछ में धर्म के पालन का विवेचन है, कुछ में राजधर्म का विवेचन है, कुछ में लोभ के त्याग तथा सफलता से प्रसन्न तथा विफलता से विषण्ण न होने का परामर्श है, कुछ में मनुष्य को जीवन में कैसे व्यवहार करना चाहिए और कैसे सहज जीवन-यापन करते हुए वह निःश्रेयस् प्राप्त कर सकता है इसका विवेचन है, तो अन्य में इच्छा (कामना) पर विजय पाकर आनन्द-प्राप्ति करने का उपदेश है, अन्य में मोक्ष के स्वरूप का विवेचन है और यह तभी प्राप्त हो सकता है जब तत्त्वज्ञान हो जाय, किन्तु तत्त्वज्ञान के लिये सत्यनिष्ठा, इन्द्रियनिग्रह, सहिष्णुता तथा क्षमाशीलता के गुणों का उपार्जन आवश्यक है। महाभारत में इन अनुगीताओं की संख्या १५ है- उतथ्यगीता[१], वामदेवगीता[२], ऋषभगीता[३], षड्जगीता[४], शम्पाकगीता[५], मंकिगीता[६], बोध्यगीता[७], विचक्ष्णुगीता[८], हारीतगीता[९], पराशरगीता[१०], वृत्रगीता[११], हंसगीता[१२], ब्रह्मगीता[१३], अनुगीता[१४], ब्राह्मणगीता[१५]। इस तरह महाभारत में भगवद्गीता को मिलाकर १६ गीतायें पाई जाती हैं।

प्रश्न होता है, इन अनुगीताओं का समावेश महाभारत में कब हुआ? लोकमान्य तिलक तथा प्रो. चिन्तामणि विनायक वैद्य का मत है कि महाभारत की समस्त गीताओं का चिन्तन पाँचवीं शती वि. पू. से तीसरी शती वि. पू. के मध्य विकसित हुआ जान पड़ता है। यह वह समय है जब भारत में रचनात्मक तथा वैचारिक क्रान्ति हो रही थी, वैदिक कर्मकाण्ड के अत्यधिक सीमित दृष्टिकोण के प्रति विद्रोह हो रहा था तथा वैदिक कर्मकाण्ड

---

१. शान्तिपर्व अध्याय ९०-९१
२. वही ९२,९३,९४
३. वही १२५-२७
४. वही १६७
५. वही १७६
६. वही १७७
७. अ. १७८
८. वही अ. २६५
९. वही अ. २७९
१०. वही अ. २७९-८०
११. वही अ. २९०-२९८
१२. वही अ. २९९
१३. अनुशासनपर्व ३५
१४. अनुशासनपर्व १६-५१
१५. अनुशासनपर्व २०-३४

द्वारा भौतिक सुख या स्वर्गप्राप्ति के विषय में समस्त चिन्ता छोड़कर उस शाश्वत सत्य की ओर ध्यान केन्द्रित करने पर बल दिया जाने लगा था, जिसे आत्मतत्त्व का परिज्ञान और उपलब्धि माना जाता है। इन दिनों प्रायः यह सवाल तत्त्ववेत्ताओं को मथ रहा था कि आखिर इस अनुभवनिष्ठ जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और लय का आधारभूत तत्त्व क्या है, तथा जीवन में किस तरह दुःखों से आत्यन्तिक छुटकारा हो सकता है। इन प्रश्नों के उत्तर अलग-अलग ढंग से दिये गए हैं, फलतः इन सदियों में अनेक आस्तिक (वैदिक) तथा नास्तिक (अवैदिक) चिन्तन-प्ररोहों (दार्शनिक सरणियों) और भागवत (वैष्णव) आगम तथा पाशुपत आगम का उद्भव और विकास होने लगा था। भगवद्गीता में इन विविध दार्शनिक सरणियों के परस्पर विरोधों में समन्वय कर एक सम्यक् दृष्टि विकसित की गई है। यहाँ एक ओर सांख्यानुसार तत्त्वों का विवेचन करते हुए भी योगदर्शन के अनुसार पुरुषबहुत्व के बाद के परमेश्वर (ईश्वर) या परमपुरुष जैसे छब्बीसवें तत्त्व को स्वीकार किया गया है तथा प्रकृति को उसकी माया, और सांख्य तथा योग को पृथक् मानने वालों को 'मूर्ख' (बाल) घोषित किया गया है[1]। इस परमपुरुष तत्त्व को भागवतों का भगवान् तथा वेदान्तियों का ब्रह्म बताकर इन सभी चिन्तनों में समन्वय स्थापित किया गया है। इसी तरह मीमांसकों द्वारा कर्म पर और वेदान्तियों द्वारा कर्मसंन्यास पर जोर दिये जाने वाली विरोधी दृष्टिभंगिमाओं में भी समन्वय किया गया है। कर्म पर जोर देने पर भी कर्मफल के प्रति अनासक्त होना, जिसे महात्मा गाँधी ने 'अनासक्ति योग' कहा है, कर्ममीमांसा (पूर्वमीमांसा) तथा ज्ञानमीमांसा (उत्तरमीमांसा) का समन्वय है[2]। इसके साथ ही भागवत आगम की भक्ति (या उपासना) को भी महत्त्व दिया गया है। भगवान् (परमेश्वर) के प्रति श्रद्धा और पाप-पुण्य का विचार छोड़कर उसकी शरण में जाना[3], गीता में भागवतों के चिन्तन का प्रभाव है। वस्तुतः महाभारत में श्रीमद्भगवद्गीता के इन विविध चिन्तनपक्षों को पल्लवित करने का प्रयास है और एतदर्थ ही यह अनुगीता-साहित्य भी विकसित हुआ है, जो भगवद्गीता में प्रतिपादित विविध पक्षों की आंशिक रूप में अलग-अलग व्याख्यायें हैं। इनका अतिसंक्षिप्त परिचय यहाँ दिया जा रहा है।

## १. उतथ्यगीता

यह गीता शान्तिपर्व के राजधर्मानुपर्व में दो अध्यायों में मिलती है[4]। राजधर्म-वर्णन के अन्तर्गत राजा के कर्तव्यों पर जोर देते हुए भीष्म युधिष्ठिर को अंगिरा ऋषि के पुत्र उतथ्य द्वारा मान्धाता को दिये गए उपदेश को बताते हैं[5], जो उतथ्यगीता कही जाती है।

---

१. साङ्ख्ययोगी पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः। गीता, ५.४
२. कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन। गीता, २.४७
३. सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज। अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः।। गीता, १८.६६
४. शान्तिपर्व अध्याय ९०-९१
५. वही ९०-१-२

राजा को स्वेच्छापूर्वक नहीं अपितु धर्मानुसार काम करना चाहिए, उसे अपने धर्म का प्रजापालन द्वारा आचरण करना चाहिए। ऐसा करने पर वह देवता बन जाता है, अन्यथा वह नरकगामी होता है। राजा के धर्माचरण से राज्य की उन्नति होती है, इसके विपरीताचरण से राज्य की अवनति होती है। प्रजा में दिन-रात भय व्याप्त रहता है[1]। राजा स्वार्थ, दर्प, अहंकार तथा क्रोध पर विजय प्राप्त करे तथा स्वैरिणी स्त्रियों के सम्पर्क से बचे[2]। उसे अपने राज्य को सुदृढ़ बनाना चाहिए, सार्वजनिक कार्य के लिये उदारतापूर्वक व्यय करना चाहिए, मधुरभाषण करना चाहिए तथा नृशंसता (अत्याचार) से बचना चाहिए। उसका आचरण सर्वदा शुद्ध तथा पवित्र हो[3]। धर्माचरण करने तथा दुष्टों को दण्ड देने से राजा का राज्य अभिवृद्ध होता है[4]।

जिस राजा में निग्रह तथा अनुग्रह दोनों हो वही इस लोक तथा परलोक में फल प्राप्त करता है। राजा को सावधानीपूर्वक क्षमा, विवेक, धृति तथा मति सीखना चाहिए तथा प्राणियों की भलाई-बुराई की जानकारी रखनी चाहिए। उसे सभी प्राणियों को स्वपक्ष में रखना चाहिए, उसमें दानशीलता और मधुर वाक्य के प्रयोग की कुशलता हो और उसे पौरजानपदों की सुरक्षा करनी चाहिए ताकि वे सुखी रह सकें[5]।

## २. वामदेवगीता

वामदेवगीता शान्तिपर्व के अध्याय ९२ से ९४ तक मिलती है। भीष्म यहाँ राजा वसुमना को महर्षि वामदेव द्वारा दिये गए राजधर्म के उपदेश को युधिष्ठिर को बताते हैं[6]। वामदेव राजा को धर्म का पालन करने का उपदेश देते हैं, क्योंकि धर्म से बढ़कर कोई वस्तु नहीं है। धर्म में स्थित राजा इस पृथ्वी को जीत लेते हैं[7]। उन्होंने राजा वसुमना को बताया कि राजाओं को जितेन्द्रिय होना चाहिए। उसे क्रोध को वश में करना चाहिए, निरर्थक वचन नहीं बोलना चाहिए[8] और उसका लक्ष्य स्वार्थसिद्धि न होकर प्रजाहित होना चाहिए। वह न तो सफलता से प्रसन्न ही हो, और न असफलता से विषण्ण ही। युद्ध के समय भी उसे धर्म का पालन करना चाहिए, क्योंकि छल से प्राप्त विजय उचित नहीं है। उसे भले लोगों

---

१. वही ९०-३-८
२. वही ९०-२६-३३
३. वही ९१-३१-४४
४. यत्र पापा ज्ञानमानाश्चरन्ति सतां कलिर्विन्दते तस्य राज्ञः। यदा राजा शास्ति नरानशिष्टाँस्तदा राज्यं वर्धते भूमिपस्य ९१.२८
५. अप्रमादेन शिक्षेयाः क्षमां बुद्धिं धृतिं मतिम्। भूतानां चैव जिज्ञासा साध्वसाधु च सर्वदा।।
संग्रहः सर्वभूतानां दानं च मधुरं वचः। पौरजानपदाश्चैव गोप्तव्यास्ते यथासुखम्।। ९१-४६-४७)
६. वही ९२-२-३
७. धर्ममेवानुवर्तस्व न धर्माद् विद्यते परम्। धर्मे स्थिता हि राजानो जयन्ति पृथिवीमिमाम्।।११-९२.६
८. ९३.९

की रक्षा तथा दुष्टों का उच्छेद करना चाहिए। अपने राज्य की रक्षा का स्थान, युद्ध, धर्म के अनुसार राज्य-शासन, मन्त्र, चिन्ता (राजनीतिक विचार-विमर्श) तथा प्रजा को यथासमय सुख देना, इन पाँचों से राज्यवृद्धि होती है[1]। जिस राजा का जनपद समृद्ध और धनधान्यसम्पन्न है, और जहाँ राजा को प्रिय मानने वाले प्रजाजन तथा सन्तुष्ट तथा हृष्टपुष्ट मन्त्री हैं, वह राजा थोड़ी सी सेना से पृथ्वी को जीत लेता है[2]।

## ३. ऋषभगीता

यह शान्तिपर्व अध्याय १२५-१२८ में मिलती है[3]। वास्तविक उपदेश अ.१२७ तथा १२८ में हैं जहाँ हैहयवंशी राजा सुमित्र को महर्षि ऋषभ का ज्ञान-दान है। राजा आशा के स्वरूप और आशा के पूर्ण न होने पर मनुष्य के दुःखी होने का कारण जानना चाहता है। इस प्रश्न का उत्तर देते समय ऋषभ राजा सुमित्र को राजा वीरद्युम्न और तनुमुनि का वृत्तान्त सुनाते यह उपदेश देते हैं[4]। महर्षि राजा को लोभ से बचने की सलाह देते हैं, क्योंकि वही आशा का कारण है[5]। राजा को सम्पत्ति-संग्रह के विषय में "यह मेरी है" इस भावना का त्याग करना चाहिए। उसे अनासक्त होकर अपनी सम्पत्ति की रक्षा यज्ञ के लिये, प्रजा के हित के लिये तथा ईश्वर के प्रति समर्पण के लिए करनी है। इस प्रकार के निःस्वार्थ बर्ताव से ही उसकी अभिवृद्धि होगी।

## ४. षड्जगीता

यह शान्तिपर्व अ.१६७ में मिलती है। इसका शीर्षक 'षड्जगीता' इसलिये है कि यहाँ छः पात्रों पाण्डवों तथा विदुर के सम्बन्ध में विचार है कि धर्म, अर्थ तथा काम में कौन श्रेष्ठ, कौन मध्यम तथा कौन लघु है[6]। युधिष्ठिर के इस प्रश्न का प्रत्येक पात्र अपने-अपने ढंग से उत्तर देता है। विदुर के अनुसार आत्मा की सम्पत्ति शास्त्रों का अनुशीलन, तपस्या, त्याग, श्रद्धा, यज्ञकर्म, भावशुद्धि, दया सत्य तथा संयम है[7]। सर्वश्रेष्ठ गुण धर्म है, अर्थ मध्यम है और काम लघु है[8]। अर्जुन के अनुसार अर्थ श्रेष्ठ है, क्योंकि यही धर्म और कर्म में सहायक होता है। अर्थ से ही इन दोनों की सिद्धि हो सकती है। जीवन कर्मभूमि है। अतः अर्थप्राप्ति के साधन कृषि, व्यापार, गोपालन तथा विविध शिल्प-कर्मों की मर्यादा के

---

१. ४३-२४

२. ६४.३-४

३. १२५.८

४. १२७.१२-३६ तथा १२८.१-१९

५. १२८.६-१०

६. धर्मे चार्थे च कामे च लोकवृत्तिः समाहिता।
तेषां गरीयान् कतमयो मध्यमः को लघुश्च कः॥ शान्ति १२७.२

७. वही १२७.५

८. १२७.८

पालन के साधन हैं[1]। नकुल तथा सहदेव भी धर्म को ही श्रेष्ठ मानते हैं। उनके अनुसार अर्थ धर्म से सम्पन्न होना चाहिए[2]। भीमसेन काम को प्रधान मानते हैं। वे कहते हैं "निष्काम व्यक्ति में न तो धर्म की इच्छा होती है और न अर्थ की ही। निष्काम तो काम (भोग) भी नहीं चाहता, अतः त्रिवर्ग में श्रेष्ठ काम ही है (१२७.२६) हे राजन् आप काम के अवलम्बन से सुन्दर वेषवाली, अलंकृत, प्रियदर्शन, मदमत्त युवतियों के साथ रमण करें। हमें काम को ही श्रेष्ठ मानना चाहिए[3]" युधिष्ठिर इस त्रिवर्ग में से किसी एक की प्रधानता न मानकर चतुर्थ पुरुषार्थ-मोक्ष- को प्रधान मानते हैं। (१६७.४३-४८) वे अनासक्ति पर जोर देते हुए बताते हैं कि जिसके मन में धर्म, अर्थ या काम में से किसी एक के प्रति आसक्ति है, उसकी कभी मुक्ति नहीं होती। आसक्तिशून्य ही मोक्ष को प्राप्त करते हैं, अतः मुमुक्षु पुरुष को चाहिए कि वह किसी का प्रिय अथवा अप्रिय न करे[4]।

## ५. शम्पाकगीता

शम्पाकगीता (शान्तिपर्व अ.१७६) में शम्पाक ब्राह्मण द्वारा त्याग का महत्त्व बताया गया है। शम्पाक के अनुसार सम्पत्तिशालिता अभिमान और दर्प का कारण बनती है[5]। सम्पत्ति का नाश पुनः गलत साधनों से सम्पत्ति अर्जित करने की प्रेरणा देता है[6]। अतः सुख की प्राप्ति केवल त्याग-भावना से ही हो सकती है[7]।

## ६. मंकिगीता (शान्तिपर्व अ.२७७)

इस गीता का प्रतिपाद्य विषय यह है कि धन की तृष्णा से दुःख तथा उसकी इच्छा के परित्याग से सुख की प्राप्ति होती है। युधिष्ठिर भीष्मपितामह से यह जानना चाहते हैं कि धन की इच्छा से अनेक उद्यम करने पर भी अगर धनप्राप्ति न हो तो धन की तृष्णा से अभिभूत व्यक्ति सुख कैसे प्राप्त कर सकता है[8]? इसके उत्तर में भीष्म युधिष्ठिर को एक पुराना इतिहास सुनाते हैं कि मङ्कि नाम के मुनि ने भोगों से विरक्त होकर क्या कहा था। मङ्कि मुनि धन की इच्छा से प्रयत्न करते थे, पर सदा उनका प्रयास निष्फल हो जाता

---

१. १२७.११-१४

२. तस्माद् धर्मप्रधानेन साध्योऽर्थः संयतात्मना।। १६७.२६

३. सुचारुवेषाभिरलंकृताभिर्मदोत्कटाभिः प्रियदर्शनाभिः। रमस्व योषाभिरुपेत्य कामं कामो हि राजन् परमो भवेन्नः।। वही १६७.३८।

४. बुधाश्च निर्वाणपरा भवन्ति तस्मान्न कुर्यात् प्रियमप्रियं च।। शा. १६७.४६

५. १७६.१७

६. १७६.१९

७. नात्यक्त्वा सुखमाप्नोति नात्यक्त्वा विन्दते परम्।
नात्यक्त्वा चाभयः शेते त्यक्त्वा सर्वं सुखी भव।। १७६.२२

८. ईहमानः समारम्भान् यदि नासादयद् धनम्। धनतृष्णाभिभूतश्च किं कुर्वन् सुखमाप्नुयात्।। शान्ति.१७७.१)

था। एक बार जो कुछ थोड़ा सा धन बचाकर उससे उन्होंने दो बछड़े खरीदे। वे उन्हें परस्पर जोड़कर हल चलाना सिखाने ले जा रहे थे, तो उनके बीच रास्ते में बैठा ऊँट खड़ा हुआ और उन दोनों बछड़ों को गर्दन में लटकाये भागने लगा[1]। ऐसा देखकर मङ्कि ने कहा–"चतुर व्यक्ति को भी वह वस्तु कभी नहीं मिलती जो उसके भाग्य में नहीं है। मैंने बड़ा प्रयास किया है, फिर भी भाग्य के कारण मेरे ऊपर यह विपत्ति आई है। यह ऊँट दैव संयोग से मेरे बछड़ों को उठाकर ले जा रहा है। मेरे प्यारे बछड़े दो मणियों के समान ऊँट की गर्दन में लटक रहे हैं। यह भाग्य के ही कारण है, हठपूर्वक किया पुरुषार्थ निरर्थक है[2]। इस सम्बन्ध में राजा जनक को शुकदेव द्वारा दिये गए इस उपदेश को मङ्कि उद्धृत करता है कि इच्छाओं को पा लेने से इच्छाओं का त्याग बढ़कर है। व्यक्ति का बार-बार संचित धन पुनः पुनः नष्ट हो जाता है। मनुष्य बार-बार दुःखी होता है। धनलोलुपता ही दुःख का कारण है। इसलिये मैं अब काम (सांसारिक वस्तु) की इच्छा को छोड़ रहा हूँ। काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य और ममतायें सात शत्रु हैं। इनमें भी काम सबसे प्रबल है। मैं इसका नाश करके ही ब्रह्मज्ञान से मुक्त हो सुखी होऊँगा"। इस तरह सोचकर मङ्कि ने भोगों को परित्याग कर परमानन्दरूप ब्रह्म को प्राप्त किया।

> "आत्मना सप्तमं कामं हत्वा शत्रुमिवोत्तमम्।
> प्राप्यावध्यं ब्रह्मपुरं राजेव स्यामहं सुखी।।
> एतां बुद्धिं समास्थाय मङ्किनिर्वेदमागतः।
> सर्वान् कामान् परित्यज्य प्राप्य ब्रह्म महासुखम्।। १७७.५२-५३

## ७. बोध्यगीता (शान्तिपर्व अ.१७८)

भीष्म ने यहाँ युधिष्ठिर से बोध्य ऋषि द्वारा राजा नहुष के पुत्र ययाति को दिया गया उपदेश सुनाया है। ययाति द्वारा ऋषि से शान्ति प्राप्त करने का उपदेश देने की प्रार्थना करने पर बोध्य ऋषि ने कहा कि वे किसी को कोई उपदेश नहीं देते, बल्कि दूसरों से प्राप्त उपदेश के अनुसार आचरण करते हैं। मैंने स्वयं गुरुओं से उपदेश ग्रहण किया है, वे हैं– पिंगला, कुरर पक्षी, सर्प, सारंग पक्षी, इषुकार (बाण बनाने वाला) तथा कुमारी।

पिंगला वेश्या रातभर प्रेमियों की आस लगाये रही, पर जब उसने आशा छोड़ दी तो सुखपूर्वक सो सकी। अतः पिंगला से मैंने आशा को त्यागना सीखा है। कुरर पक्षी को मांस का टुकड़ा लिये देखकर दूसरे पक्षी मांस का टुकड़ा छीनने के लिये मारने लगे, ज्योंही उसने उस टुकड़े को त्याग दिया, वह सुखी हो गया। इससे मैंने भोगों का परित्याग सीखा।

---

१. वही १७७.५-७

२. मणी वोष्ट्रस्य लम्बेते प्रियौ वत्सतरौ मम। शुद्धं हि दैवमेवेदं हठे नैवास्ति पौरुषम्।। १७७.१२

साँप घर नहीं बसाता, अतः मैंने घरद्वार के चक्कर में न पड़ना सीखा है और चातक पक्षी से भिक्षावृत्ति तथा किसी प्राणी से द्रोह न करने की वृत्ति सीखी है। बाण बनाने वाला अपने काम में एकाग्रचित्त होकर पास आये राजा को भी न जान पाया, इससे मैंने एकाग्रचित्तता का उपदेश लिया है। जहाँ अनेक हों वहाँ कलह होता है, यह मैंने धान कूटती कुमारी के अपने हाथ की अनेक चूड़ियों को खोलकर प्रत्येक हाथ में एक-एक चूड़ी ही रखने की चेष्टा से सीखा है[1], अतः मेरी छठी गुरु कुमारी है[2]।

## ८. विचक्ष्णुगीता (अ.२६५)

यह गीता यज्ञ में पशुहिंसा की निन्दा करती है। यज्ञ स्वयं विष्णु हैं, अतः उनकी पूजा दुग्ध-पुष्पादि से होनी चाहिए। मांस-मछली का खाना तथा मद्य सेवन वेदों से प्रमाणित नहीं होता[3]। इस गीता में भीष्म ने अहिंसा-धर्म की प्रशंसा करते हुए यज्ञशाला में कटे बैल को तड़फते देखकर राजा विचक्ष्णु के इन विचारों का पल्लवन किया है कि अव्यवस्थित मर्यादा वाले मूर्ख नास्तिक ही, जिन्हें आत्मा के विषय में सन्देह है, यज्ञ में हिंसा का समर्थन करते हैं। अहिंसा सभी धर्मों से बढ़कर है[4]।

## ९. हारीतगीता (अ.२७८)

इस गीता में संन्यासी के कर्तव्यों के सम्बन्ध में उपदेश मिलता है। उसे समस्त इच्छा का परित्याग करना चाहिए। वह निर्भय रहे। वह दूसरों की त्रुटियों पर ध्यान न दे, किसी जीव को दुःख नहीं देना चाहिए और न किसी के प्रति घृणा या द्वेष ही रखना चाहिए। उसमें शारीरिक तथा मानसिक कष्ट सहने की शक्ति होनी चाहिए। क्रोध को रोकना है। प्रशंसा, निन्दा, अपशब्द तथा अपमान से प्रभावित नहीं होना चाहिए। उसे अपने को पीड़ा पहुँचाने वाले को भी मधुर वचन बोलना है, स्वयं कटु वचन नहीं[5]। उसे कहीं भी निमन्त्रण पर नहीं जाना है, न सम्मान के अवसर पर ही। वह मिष्टान्न की इच्छा न करे और पक्व या अपक्व किसी तरह का भोजन पा ले। वह अनागरिक रहे, तथा समस्त सांसारिक सीमाओं से मुक्त हो ज्ञान के लोक में विचरण करे[6]। यहाँ भीष्म युधिष्ठिर को प्राचीन काल में दिये हारीत मुनि का उपदेश सुनाते हैं[7]।

---

१. शान्तिपर्व १७८.८-१३
२. ठीक यही प्रसंग श्रीमद्भागवत के ग्यारहवें स्कन्ध में दत्तात्रेय के २४ गुरुओं के बारे में है। (भागवत ११)
३. वही २६५.११-१२
४. अव्यवस्थितमर्यादैर्विमूढैर्नास्तिकैर्नरैः। संशयात्मभिरव्यक्तैर्हिंसा समनुवर्णिता।।
अहिंसा सर्वभूतेभ्यो धर्मेभ्यो ज्यायसी मता।। २६५.४-६
५. वाचोवेगं मनसः क्रोधवेगं हिंसावेगमुदरोपस्थवेगम्।
एतान् वेगान् विषहेद्वै तपस्वी निन्दा चास्य हृदयं नोपहन्यात्।। २७८.१७
६. वही २७८.१३
७. वही २७८.२-२२

## १०. वृत्रगीता

(२७९-८०) भीष्म ने यहाँ वृत्र तथा शुक्र के संवाद द्वारा ब्रह्मप्राप्ति के उपाय के बारे में उपदेश दिया है[1]। शुक्राचार्य के द्वारा यह पूछने पर कि देवताओं से पराजित होने पर वृत्र दुःखी क्यों नहीं हुआ, तो वृत्रासुर यह उत्तर देता है कि इस संसार में सभी प्राणी काल से प्रेरित हैं और अनेक योनियों में घूमते हुए कर्मफल भोगते हैं। मैंने तपस्या से जो ऐश्वर्य प्राप्त किया था, वह अपने ही कर्मों से नष्ट हो गया। अतः मैं धैर्य धारण कर शोक नहीं करता। मैंने तो इन्द्र के साथ युद्ध करते समय स्वयं भगवान् नारायण (हरि) के दर्शन किये हैं। हो सकता है, उन्हें प्राप्त करने में मेरी तपस्या का कोई अंश बाकी हो[2]। इसी प्रसंग में सनत्कुमारों द्वारा वहाँ आकर वृत्र तथा शुक्र को परम तत्त्व के बारे में ज्ञान देने का जिक्र है। यहाँ भगवान् विष्णु के विराट् रूप का संकेत करते हैं, जो परमतत्त्व हैं। वे ही इस समस्त संसार के सर्ग तथा विसर्ग के कारण हैं और लीलावपु धारण कर समस्त लोगों में विचरण करते हैं। जो साधक सदा शुद्ध मन से उनका ध्यान करता है, वह उन्हें अवश्य प्राप्त कर उसी सनातन ब्रह्मपद में प्रतिष्ठित हो जाता है[3]।

## ११. पराशरगीता (२९०-९८)

इस गीता में भीष्म ने इस प्रश्न का उत्तर दिया है कि कल्याणप्राप्ति का साधन क्या है। इस सम्बन्ध में वे राजा जनक को पराशर मुनि के उपदेश को सुनाते हैं[4]। पराशर बताते हैं कि धर्म से बढ़कर श्रेय का और कोई साधन नहीं है। अतः अपने वर्ण तथा आश्रम के अनुरूप धर्माचरण तथा कर्तव्यपालन करना चाहिए[5]। जीव सदा पूर्वकर्मों के वश में रहता है। पुण्यकर्म के कारण वह सुखी होता है, पापकर्म के कारण दुःखी होता है। जैसे ताँबे आदि के बर्तन पर सोने या चाँदी की कलई कर देने पर वह सोने या चाँदी का ही दिखाई देता है, वैसे पूर्वकर्मों से प्राणी लिप्त रहता है[6] । दम, क्षमा, धृति, तेज, सन्तोष, सत्यवादिता, लज्जा, अहिंसा, दुर्व्यसनों से बचना तथा दक्षता ये गुण सुख के साधन हैं[7] । पराशर के अनुसार जीव को कर्मफल भोगना ही पड़ता है। अतः बुद्धिमान् मनुष्य पापकर्म से वैसे ही

१. वही २७९-१५
२. वही २७९.१६-३०
३. वही २७९.२१-५४ साथ ही (शुद्धां गतिं तां परमां परैति शुद्धेन नित्यं मनसा विचिन्वन्। ततोऽव्ययं धाममुपैति ब्रह्म दुष्प्रापमभ्येति स शाश्वतं वै। २७९.६५)
४. वही २९०.३
५. वही २९०.६-९
६. सौवर्णं राजतं चापि यथाभाण्डं निषिच्यते। तथा निषिच्यते जन्तुः पूर्वकर्मवशानुगः।। २९०.११
७. वही २९०.२०

दूर रहे जैसे पवित्र व्यक्ति चाण्डाल से[1]। धर्मोपार्जित धन ही श्रेष्ठ है, धर्मार्थी व्यक्ति क्रूरकर्म द्वारा धन का अर्जन न करे[2]। वह अतिथि-सत्कार करे तथा पाँचों देव, अतिथि, कुटुम्ब, पितर तथा स्वात्म के ऋण से मुक्त होने का यत्न करे[3]। आगे चलकर पराशर चारों वर्णों के कर्तव्याकर्तव्य को बताते हैं। पराशर के अनुसार विषयासक्त मनुष्य का पतन होता है। आत्मकल्याण के लिये तपोबल श्रेष्ठ है तथा मनुष्य को दृढ़तापूर्वक स्वधर्म का पालन करना चाहिए[4]। इसी सन्दर्भ में नाना प्रकार के धर्म तथा कर्तव्यों का उपदेश मिलता है। मनुष्यों को सत्पुरुषों का संग करना चाहिए क्योंकि जैसे सुगन्धित पुष्पों के साथ पेरे गये तिल पुष्पों की सुगन्ध को ग्रहण कर लेते हैं, वैसे ही शुद्धचित्त मनुष्यों का स्वभाव भी सत्त्वगुण सम्पन्न लोगों की संगति से सत्त्वगुणसम्पन्न हो जाता है।

यथा तिलानामिह पुष्पसंश्रयात्, पृथक्पृथग्याति गुणोऽतिसौम्यताम्।
तथा नराणां भुवि भावितात्मनां यथाऽऽश्रयं सत्त्वगुणः प्रवर्तते।। (२९८.१३)

मन को वश में करना चाहिए क्योंकि यही आत्मा को योग की ओर ले जाता है। तप के द्वारा मनोनिग्रह करे, जो व्यक्ति मनोनिग्रह द्वारा विषयासक्ति का परित्याग करता है, वह आत्मानन्द का अनुभव पा सकता है। जैसे जन्म से अन्धा रास्ता नहीं देख पाता, वैसे इन्द्रियपरायण माया के कुहरे आच्छादन होने के कारण मोक्षमार्ग नहीं देख पाता[5]।

## १२. हंसगीता (शान्तिपर्व अ.२९९)

इस गीता में भीष्म ने साध्य देवों को हंसरूप में उपस्थित प्रजापति द्वारा दिये गये उपदेश का वर्णन किया है। युधिष्ठिर पूछते हैं कि विद्वान् सत्य, इन्द्रियनिग्रह, क्षमा और प्रजा की प्रशंसा करते हैं इस विषय में पितामह (भीष्म) का क्या मत है। इस प्रश्न के उत्तर में ही हंसगीता पाई जाती है। हंसगीता के अनुसार परम सत्य (परम तत्त्व) को जानने के लिये इन गुणों का विकास आवश्यक है। जो व्यक्ति इन गुणों–सत्य, संयम, सरलता, अक्रूरता, धैर्य तथा सहिष्णुता का अधिक सेवन करता है, सदा स्वाध्याय में लगा रहता है, दूसरों की वस्तु की इच्छा नहीं करता, एकान्तप्रिय है, वह ऊर्ध्वगति को प्राप्त होता है[6]। इसी गीता में यह भी संकेत है कि इस संसार में मनुष्ययोनि से बढ़कर कोई उत्तम योनि नहीं है (न मानुषाच्छ्रेष्ठतरं हि किंचित् –२९९.२०)।

---

१. २९१.७
२. न धर्मार्थी नृशंसेन कर्मणा धनमर्जयेत्। २९२.५
३. २९२.९
४. २९५.३५
५. वही २९८.२६-२७
६. सत्यं दमं ह्यार्जवमानृशंसं धृतिं तितिक्षामतिसेवमानः।
स्वाध्यायनित्योऽस्पृहयन् परेषामेकान्तशील्यूर्ध्वगतिर्भवेत् सः। (२९९.२९)

## १३. ब्रह्मगीता

यह गीता अनुशासनपर्व के पैंतीसवें अध्याय में है। यहाँ भीष्म ने ब्राह्मणों की महत्ता बताते हुए ब्रह्मा जी द्वारा इनकी महत्ता के विषय में कहे गये उपदेश का वर्णन किया है[1]। ब्राह्मणों को कोई क्षुद्र कर्म नहीं करना चाहिए। स्वधर्म का पालन करने से लक्ष्मी, वृद्धि, तेज, विभूति प्राप्त होती है, उसे स्वाध्याय करना चाहिए। आहिताग्नि होकर देवताओं का हवन करने से सौभाग्यप्राप्ति होती है। परम श्रद्धा, अद्रोह, जितेन्द्रियता तथा स्वाध्यायनिरत होने पर समस्त कामनायें प्राप्त हो सकती हैं। इस लोक तथा देवलोक में भी समस्त भोग ज्ञान, नियम तथा तपस्या से प्राप्त हो सकते हैं[2]। ब्राह्मणों का अपमान न करें, वे सदा दुर्जेय हैं, उनके विरोध से पृथ्वी का शासन नहीं किया जा सकता, अतः राजा को उनका विरोध नहीं करना चाहिए।

## १४. अनुगीता

यह गीता महाभारत में उपलब्ध आकार में सबसे बड़ी गीता है। इसका आकार श्रीमद्भगवद्गीता से भी बड़ा है। श्रीमद्भगवद्गीता में १८ अध्याय और ७०० श्लोक हैं, किन्तु अनुगीता आश्वमेधिक पर्व के ३६ अध्यायों में है[3], जो आकार में उससे दुगुनी है। इसमें भी बीच में पुनः एक और गीता-ब्राह्मणगीता मिलती है (अ.२०-३४), जिसका विवेचन हम स्वतन्त्र गीता के रूप में आगे करने जा रहे हैं। इसके अतिरिक्त अध्याय ३५ से ५१ तक गुरु-शिष्य-संवाद का प्रसंग है, जो अर्जुन की जिज्ञासाओं के उत्तर में श्रीकृष्ण ने सुनाकर अध्यात्म, मोक्षधर्म आदि के गूढ़ विषय को स्पष्ट किया है। यह अंश अनुगीता का मूल भाग है। अनुगीता वाला प्रकरण उस समय की रचना है, जब मूल जय (भारत) काव्य को महाभारत बनाया गया था। फिर भी यह वि.पू. दूसरी शती के बाद की नहीं जान पड़ती।

अनुगीता का आरम्भ श्रीकृष्ण से अर्जुन द्वारा उस ज्ञान का उपदेश पुनः देने की प्रार्थना से होता है, जो उन्होंने युद्धभूमि में उसे दिया था। अर्जुन उस ज्ञानोपदेश को भूल गया है अतः उसे पुनः सुनने की इच्छा है[4]। इस पर कृष्ण कहते हैं कि मैंने उस समय अत्यन्त गोप्य ज्ञान सुनाया था, जिसके द्वारा धर्म के वास्तविक स्वरूप और शाश्वत लोकों का परिचय दिया था। तुमने उसे अबुद्धि के कारण भुलाकर ग्रहण नहीं किया, यह मुझे बुरा (अप्रिय) लगा है। अब उसी ज्ञान को ठीक-ठीक बताने में मेरी स्मृति नहीं हो सकती।

---

१. अनुशासनपर्व ३५४-५, ३५.१२
२. वही ३५.७-१२
३. आश्वमेधिकपर्व अ.१६-५१
४. यत्तद् भगवता प्रोक्तं पुरा केशव सौहृदात्। तत् सर्वं पुरुषव्याघ्र नष्टं मे भ्रष्टचेतसः।।
मम कौतूहलं त्वस्ति तेष्वर्थेषु पुनः पुनः।। आश्वमेधिकपर्व १६.६-७

अर्जुन, तुम बड़े मूर्ख हो, श्रद्धाहीन हो, उसे अब ज्यों का त्यों कहना तो कठिन है। उस समय योगयुक्त चित्त से मैंने ज्ञानोपदेश किया था, वह अब इतिहास (आख्यान) के माध्यम से तुम्हें सुना रहा हूँ[1]। तब कृष्ण उस परम गोप्य ज्ञान के विविध पक्षों का कृष्ण-काश्यप-संवाद, गुरुशिष्य-संवाद तथा ब्राह्मण-ब्राह्मणी-संवाद के द्वारा विस्तार से विवेचन करते हैं।

एक बार एक ब्राह्मण (काश्यप) कृष्ण के पास आया। कृष्ण ने उसका सत्कार कर उससे धर्म के विषय में जिज्ञासा की, तब काश्यप ने विस्तार से कृष्ण को मोक्षधर्म का जो ज्ञान दिया, अनुगीता में उसी का विवेचन है। काश्यप ने बताया कि उन्होंने स्वयं एक सिद्ध महात्मा से धर्म के विषय में अनेक प्रश्न पूछे थे। उनके जो समाधान उन्होंने किये वही कृष्ण को बता रहे हैं। इस प्रसंग के आरम्भ में जीव की विविध गतियों, उसके कर्मानुसार गर्भ में प्रवेश, जन्म के बाद आचारधर्म के पालन, कर्म-फल की अवश्यंभोग्यता तथा संसार (पुनर्जन्म) से तरने के उपाय का वर्णन है (अ.१७-१८)। फिर मोक्षप्राप्ति के उपाय का उल्लेख करते हुए बताया गया है कि जो व्यक्ति इस आत्मा को अगन्ध, अरूप, अरस, अस्पर्श, अशब्द तथा अपरिग्रह तथा अनभिधेय समझता है, तथा पंच महाभूतों से रहित, कारणरहित निराकार तथा निर्गुण होते हुए भी (माया के कारण) गुणभोक्ता मानता है, वह संसार के बन्धन से मुक्त हो जाता है। अपनी बुद्धि से सभी शारीरिक तथा मानसिक संकल्पों का त्याग करके जीव उसी तरह निर्वाण प्राप्त कर लेता है, जैसे बिना ईंधन के आग[2]। यहाँ आत्मस्वरूप के वर्णन पर स्पष्टतः कठोपनिषद् का प्रभाव है[3]। आगे चलकर बताया गया है कि सनातन ब्रह्म ही जीव की परम गति है। इस आत्मदर्शनरूप धर्म का आश्रय लेकर कोई भी जीव मोक्ष प्राप्त कर सकता है। पर इसके लिये उसे छः मास तक योग की साधना निरन्तर करनी होगी। (१६.६०,६६)

इसी प्रसंग में १५ अध्यायों में ज्ञानयज्ञ का विवेचन ब्राह्मणगीता के माध्यम से श्रीकृष्ण द्वारा किया गया है, जिसका उल्लेख हम अलग से करेंगे। आगे चलकर कृष्ण ने गुरुशिष्य-संवाद द्वारा मोक्षधर्म का विस्तार से विवेचन किया है।

**अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम्।**
**संवादं मोक्षसंयुक्तं शिष्यस्य गुरुणा सह।।**

---

१. वही १६.६-१२

२. अगन्धमरसस्पर्शमशब्दमपरिग्रहम्। अरूपमनभिधेयं दृष्ट्वाऽऽत्मानं विमुच्यते।।
विहाय सर्वसंकल्पान् बुद्ध्या शारीरमानसान्। शनैर्निर्वाणमाप्नोति निरिन्धन इवानलः।। (**आश्व.**१६.१०-१२)

३. अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं तथारसं नित्यमगन्धवच्चयत्।
अनाद्यनन्तं महतः परं ध्रुवं निचाय्य तन्मृत्युमुखात् प्रमुच्यते।।- **कठोपनिषद्** ३.१५

निःश्रेयस् की इच्छा वाला कोई शिष्य ब्रह्मवेत्ता गुरु के पास जाकर श्रेय का स्वरूप और उसकी प्राप्ति के उपाय के विषय में जिज्ञासा करता है और गुरु विस्तार से (अ.३५-५१) उसकी समस्त जिज्ञासाओं का समाधान करते हुए मोक्षधर्म का उपदेश देते हैं, जिसका वर्णन श्रीकृष्ण अर्जुन के समक्ष करते हैं। यहाँ कृष्ण के अनुसार यह गुरु-शिष्य-संवाद वस्तुतः अन्यापदेशी रूपक (एलेगरी) है, जहाँ कृष्ण स्वयं गुरु हैं और उनका मन शिष्य[1]।

इस गुरु-शिष्य-संवाद द्वारा श्रीमद्भगवद्गीता के विषय का पुनरुत्थापन मिलता है। शिष्य का पहला प्रश्न यह है कि वह कहाँ से आया है और गुरुजी कहाँ से आये हैं और यह सारे स्थावर और जंगम जीव कहाँ से पैदा होते हैं। इन जीवों में जीवन कहाँ से आता है, इनकी आयु कितनी है, सत्य और तप क्या है? कल्याण का मार्ग क्या है, सर्वोत्तम सुख क्या है, पाप क्या है, इन समस्त प्रश्नों को कृपापूर्वक मुझे समझायें[2] । तब गुरु उसे ब्रह्मा जी द्वारा मुनियों को दिया गया उपदेश सुनाते हैं कि ये सारे चराचर जीव सत्य से पैदा होते हैं, और तप से जीवित रहते हैं, अपने कर्म के अनुसार योनियों के आवागमन-चक्र में घूमते रहते हैं। सारे समाज को चार वर्णों और चार आश्रमों में बाँटकर उनके पृथक्-पृथक् कर्तव्य स्थिर किये गये हैं[3]। इन कर्तव्यों का पालन करते हुए जीव को इस संसार की वास्तविकता जानने के लिए २५ तत्त्वों की जानकारी आवश्यक है। ये पच्चीस तत्त्व कपिल के सांख्य दर्शनसम्मत, अव्यक्त प्रकृति, महत्तत्त्व, अहंकार, दस इन्द्रियाँ, मन, पृथ्व्यादि पंच महाभूत तथा उनके गन्धादि पंच विषय (या गुण) ये २४ सर्ग तत्त्व (प्रकृति) तथा पच्चीसवाँ तत्त्व जीवात्मा है। जो इन तत्त्वों, गुणों, समस्त देवताओं का वास्तविक स्वरूप जान लेता है, उसके पांप धुल जाते हैं और वह सांसारिक बन्धन से मुक्त हो दिव्यलोक का सुख भोगता है[4] । तब ब्रह्मा जी तमस्, रजस् तथा सत्त्वगुणों का कार्य तथा उनसे युक्त त्रिगुणात्मिका-प्रकृति का विस्तार से वर्णन कर उससे क्रमशः महत्तत्त्व, अहंकार आदि के क्रम से ५ महाभूतों, ज्ञानेन्द्रियों तथा कर्मेन्द्रियों के विकास का उल्लेख करते हैं। (अ.३६ से ४२ तक)। यहीं अध्यात्म, अधिभूत तथा अधिदैवत का जिक्र कर निवृत्ति-मार्ग का ज्ञानोपदेश करते कहते हैं- "जैसे ईंधन से प्रज्वलित होने पर अग्नि महाज्योति के रूप में प्रकाशित होती है, वैसे ही इन्द्रियनिरोध से परमात्म-ज्योति का प्रकाश होता है। जब योगी प्रसन्नात्मा होकर अपने ही अन्तःकरण में समस्त प्राणियों को देखता है, तो वह स्वयं ज्योति

---

१. अहं गुरुर्महाबाहो मनः शिष्यं च विद्धि मे।।- वही ५१.४६

२. वही अ.३५.७-९

३. सत्याद् भूतानि जायन्ति स्थावराणि चराणि च। तपसा तानि जीवन्ति इति तद् वित्त सुव्रताः।।
स्वां योनिं समतिक्रम्य वर्तन्ते स्वेन कर्मणा।।- वही३५.३२

४. तत्त्वानि यो वेदयते यथायथं गुणांश्च सर्वानखिलांश्च देवताः।
विधूतपाप्मा प्रविमुच्य बन्धनं स सर्वलोकानमलान् समश्नुते।।- वही ३५.५०

होकर सूक्ष्म से सूक्ष्म सर्वोत्तम परमात्म तत्त्व को प्राप्त कर लेता है[१] ।" तब क्षेत्र (प्रकृति) तथा क्षेत्रज्ञ (पुरुष) के लक्ष्णों का वर्णन है, जो प्रायः भगवद्गीता के अनुसार है (अ.४३)। आगे चलकर समस्त भौतिक पदार्थों की नश्वरता (अनित्यता) तथा ज्ञान की नित्यता का उल्लेख (अ.४४) कर देहरूपी कालचक्र तथा गृहस्थ तथा ब्राह्मण धर्म का वर्णन है। यहाँ चार आश्रमों का जिक्र कर उनके धर्म का वर्णन मिलता है[२] । इस देह-रूपी कालचक्र से छुटकारा तभी मिल सकता है, जब ज्ञान-खड्ग से देह-रूपी वृक्ष को काट दिया जाय[३] । अगले अंश में आत्मा तथा परमात्मा के स्वरूप का विवेचन है। परमात्मा सत्त्वरूप आत्मा में स्थित है, यह ज्ञान प्रत्यक्ष प्रमाण द्वारा न होकर अनुमान प्रमाण द्वारा होता है (४८.६)। कुछ विद्वानों के अनुसार क्षेत्रज्ञ (जीव या व्यष्टि आत्मा) उस समष्टि रूप सत्त्व के साथ ही रहने पर भी इससे अलग है (पृथग्भावश्च विज्ञेयः सहजश्चापि तत्त्वतः) यह वही मत है, जो मुण्डकोपनिषद् के "द्वा सुपर्णा सयुजा सखायौ समानं वृक्षं परिषस्वजाते" इत्यादि मन्त्र में है[४] । पर अन्य विद्वान् आत्मा और परमात्मा के एकत्व तथा नानात्व को मशक तथा गूलर के फल के दृष्टान्त से स्पष्ट करते हैं, जैसे मच्छर गूलर के फल के अन्दर रहते हुए भी उससे एकाकार भी है और पृथक् भी[५] । ऋषियों ने ब्रह्मा जी से धर्म का निर्णय जानने के लिये भी प्रश्न किया है– "लोग अलग-अलग धर्म बताते हैं, यज्ञ, दान, तप, स्वाध्याय, ज्ञान, स्वभाव, इनमें से कुछ लोग किसी एक धर्म को मानते हैं, कुछ सभी की प्रशंसा करते हैं, अन्य इन सबकी प्रशंसा नहीं करते। अतः इस प्रकार की विचिकित्सा होने पर हम निश्चय नहीं कर पा रहे हैं कि धर्म क्या है[६] ?" ब्रह्मा जी इस विषय में यह उत्तर देते हैं कि निःश्रेयस् प्रदान करने वाला केवल ज्ञान ही है। शुद्ध ज्ञान से ही पापों से छुटकारा मिलता है तथा मुक्ति प्राप्त होती है। हिंसा, लोभ, मोह आदि से युक्त नास्तिक वृत्ति वाले जीव नरक के भागी होते हैं[७] । क्षेत्रज्ञ को चाहिए कि वह अच्छे घोड़ों की तरह इन्द्रियों को वश में रखे जैसे सारथि रखता है, वह सदा इन्द्रिय, मन तथा बुद्धि से संयुक्त रहता है। यह क्षेत्रज्ञ रूपी रथी बुद्धि को सारथि बनाकर इन्द्रिय रूपी महान् घोड़ों से युक्त शरीर रूपी रथ पर आरूढ़ हो सब ओर दौड़ता है[८] । पर महान् रथी तो वह है जो बुद्धि को लगाम

---

१. यथाग्निरिन्धनैरिद्धो महाज्योतिः प्रकाशते। तथेन्द्रियनिरोधेन महानात्मा प्रकाशते।।
यदा पश्यति भूतानि प्रसन्नात्माऽऽत्मनो हृदि। स्वयंज्योतिस्तदा सूक्ष्मात् सूक्ष्मं प्राप्नोत्यनुत्तमम्।।
– वही ४२.४८-५०

२. अध्याय ४५-४६

३. एनं छित्वा च भित्वा च तत्त्वज्ञानासिना बुधः।। हित्वा संगमयान् पाशान् मृत्युजन्मजरोदयान्।
निर्भयो निरहंकारो मुच्यते नात्र संशयः।।– वही ४७.१४-१५

४. मुण्डकोपनिषद् ३.१.१

५. तथैवैकत्वनानात्वमिष्यते विदुषां नयः। मशकोदुम्बरे चैक्यं पृथक्त्वमपि दृश्यते।।– वही ४८.११

६. वही ४९.११-१३

७. वही ५०.३-४

८. वही ५१.३-६

बनाकर मन रूपी सारथि तथा इन्द्रिय ग्राम के घोड़ों से जुते ब्रह्मरथ को पहचानता है[1]। ऐसा धीर व्यक्ति कभी मोह में नहीं पड़ता। यह जगत् ब्रह्मवन है जिसमें जीवात्मा (क्षेत्रज्ञ) विचरण करता है। साधारण प्राणी ही नहीं, विश्व की सृष्टि करने वाले मरीचि आदि ऋषि भी समुद्र में उत्पन्न लहरों की तरह पैदा होते हैं और विलीन हो जाते हैं। इस भूत प्रकृति रूप जगत् को प्रजापति ने मन से ही उत्पन्न किया है। यह सब तप का ही प्रताप है, तप से वह भी साध्य है, जिसे पाना नितान्त कठिन है, जो दुराम्नाय, दुराधर्ष तथा दुरन्वय है[2]। ममत्व छोड़कर जो सभी प्राणियों में समभाव रखता हो, लोभ और काम से रहित हो, जिसकी सर्वत्र समान दृष्टि हो, वही ज्ञानी पुरुष परम गति को प्राप्त करता है। इस तरह गुरु-शिष्य-संवाद के अन्तर्गत ब्रह्मा जी द्वारा मुनियों को दिये ज्ञानोपदेश को अर्जुन को बताते हुए श्रीकृष्ण अपने उपसंहार वाक्य में कहते हैं–"मैंने यह रहस्यमय ज्ञान तुम्हें कहा है, अगर तुम्हारी मेरे प्रति प्रीति है तो इस अध्यात्म ज्ञान को सुनकर आचरण करो और तब सभी पापों से मुक्त हो परम शुद्ध मोक्ष को प्राप्त कर लोगे[3]।"

## १५. ब्राह्मणगीता

इसमें कर्मयज्ञ से विरत ज्ञानयज्ञ को महत्त्व देने वाले ब्राह्मण का अपनी पत्नी को ज्ञानयज्ञ के विषय में उपदेश है जो अ.२० से ३४ तक अनुगीता का ही अंश है। कर्म छोड़कर निठल्ले बने संन्यस्त जीवन व्यतीत करते ब्राह्मण की पत्नी जब अकर्मण्य बने रहने पर उसकी भर्त्सना करती है तो ब्राह्मण बताता है कि जिन्हें ज्ञान नहीं हुआ है, वे कर्म के द्वारा मोह में ही फँसे रहते हैं। मैंने कर्म-मार्ग का विनाश कर शाश्वत आत्मा (परमात्म तत्त्व) का ज्ञान प्राप्त कर लिया है। मैं भी कर्म करता हूँ, पर वह ज्ञानयज्ञ है, जहाँ पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ, मन और बुद्धि इन सात अग्निजिह्वाओं वाले पाँचों प्राणों में अवस्थित वैश्वानर में मैं सात समिधायें– शब्दादि तथा मनन और बोद्धत्व (विचार तत्त्व) का हवन कर रहा हूँ। मेरी पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और पाँच कर्मेन्द्रियाँ इस ज्ञानयज्ञ में होती हैं। दिशा, वायु, सूर्य, चन्द्रमा, पृथ्वी, अग्नि, विष्णु, इन्द्र, प्रजापति तथा मित्र ये दस देवता अग्नि हैं। इस तरह मैं दस अग्नियों में दस होताओं द्वारा दस हव्य द्रव्यों का हवन निरन्तर करता रहता हूँ[4]। ब्राह्मणी को यह सुनकर और जानने की जिज्ञासा होती है, वह मन और वाक् के सम्बन्ध में प्रश्न पूछती है और तब ब्राह्मण विस्तार से मन, बुद्धि तथा इन्द्रियों के सम्बन्ध, प्राण, अपान, उदान, समान तथा व्यान इन प्राणवायुओं के अपने आपको सबसे बड़ा मानने के

---

१. यह रूपक कठोपनिषद् से लिया गया है– आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु। बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च।। इन्द्रियाणि हयानाहुर्विषयाँस्तस्य गोचरान्। आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः।।– कठोपनिषद् ३.३-४

२. वही ५१.१७

३. अध्यात्ममेतच्छ्रुत्वा त्वं सम्यगाचर सुव्रत। सर्वपापविनिर्मुक्तो मोक्षं प्राप्स्यसि केवलम्।।– वही ५१.४७-४८

४. आश्वमेधिकपर्व २१.२-५

विवाद का वर्णन करते हैं, जो निर्णय के लिये ब्रह्मा जी के पास जाते हैं। ब्रह्मा जी सभी की प्रधानता बताते हैं[1]। ब्राह्मण इनकी प्रधानता न मानकर अन्तर्यामी परमात्म तत्त्व की प्रधानता घोषित करता है। वह अध्यात्म रूपी महान् वन का वर्णन करता है, जहाँ आत्मवेत्ता योगी विचरण करता है[2]। वह ब्राह्मणी को अध्वर्यु और यति के संवाद द्वारा ज्ञानी पुरुष की स्थिति का वर्णन करते हुए बताता है कि नित्य स्वरूप आत्मा के लिये सभी भोग अनित्य हैं। अतः ज्ञानी पुरुष को भोगसमुदाय कर्मों में लिप्त नहीं करते, जैसे आकाश में सूर्यकिरणों का जाल सूर्य को लिप्त नहीं कर पाता[3]। यहाँ यज्ञ में छागादि की हिंसा करने वाले अध्वर्यु से यति द्वारा "यह हिंसा ठीक नहीं" कहने पर अध्वर्यु और यति का वाद-विवाद मीमांसा दर्शन के कर्ममार्ग तथा वेदान्त के संन्यास (कर्मसंन्यास) तथा अहिंसा मानने वाले का शास्त्रार्थ है। यति दलील देता है कि अगर छाग का प्राणों के वियोग से कल्याण होगा, तो फिर यज्ञ छाग के लिये किया जा रहा है, तुम्हारा इस यज्ञ से क्या प्रयोजन है? तुम्हें इस छाग की बलि से पहले इसके सम्बन्धियों से अनुमति लेनी चाहिए अन्यथा तुम हिंसा के भागी बनोगे। हमें तो किसी भी प्राणी की हिंसा न करना पसन्द है[4]। यति की उक्ति के उत्तर में अध्वर्यु बताता है कि प्रत्येक भूत (पृथ्वी आदि) में भी प्राण हैं। तुम गन्धादि द्वारा इनका सेवन कर क्या प्राणिहिंसा नहीं करते, तब ये कैसे समझते हो कि तुम अहिंसा का पालन कर रहे हो[5]। तब यति अध्वर्यु को आत्मा के दो रूपों– अक्षर तथा क्षर का परिचय देता है[6]। तब परशुराम द्वारा क्षत्रिय कुल के संहार में हिंसा का प्रसंग वर्णित है और राजा जनक तथा ब्राह्मण रूपधारी धर्म का ममत्वत्यागविषयक संवाद है, जो ब्राह्मण ब्राह्मणी को सुनाता है[7]। अन्त में ब्राह्मण पत्नी के प्रति अपने ज्ञाननिष्ठ स्वरूप का परिचय देते हुए बताता है–"हे भीरु, तुम अपनी बुद्धि से मुझे अकर्मण्य समझकर मेरी भर्त्सना कर रही हो, मैं वैसा नहीं हूँ, मैं तो ब्राह्मण हूँ, जीवन्मुक्त वानप्रस्थ, गृहस्थ तथा ब्रह्मचारी सब कुछ एक साथ हूँ। तुम जैसा देख रही हो, मैं वह नहीं हूँ। यह जो कुछ पृथ्वी पर दृश्यमान है, वह सब मेरे ही द्वारा व्याप्त है"[8]। श्रीकृष्ण ने इस ब्राह्मण-ब्राह्मणी वाले वृत्तान्त को भी अन्यापदेशी रूपक (एलेगरी) बताते हुए कहा है–"हे धनञ्जय, ब्राह्मण मेरा मन है और ब्राह्मणी मेरी बुद्धि और इस कथा का क्षेत्रज्ञ मैं स्वयं ही हूँ, ऐसा तुम समझ लो।"

**मनो मे ब्राह्मणं विद्धि बुद्धिं मे विद्धि ब्राह्मणीम्।**
**क्षेत्रज्ञ इति यश्चोक्तः सोऽहमेव धनञ्जय।। (आश्वमेधिकपर्व ३४.१२)**

---

१. वही २३.२१
२. वही २७.१-२
३. न सज्जते कर्मसु भोगजालं दिवीव सूर्यस्य मयूखजालम्।।– वही २८.५
४. वही २८.११-१३
५. वही २८.१६-२१
६. वही २८.२२
७. अध्याय ३२
८. नाहं तथा भीरु चरामि लोके, यथात्वं मां तर्जयसे स्वबुद्ध्या। विप्रोऽस्मि मुक्तोऽस्मि वनेचरोऽस्मि गृहस्थधर्मा व्रतवाँस्तथास्मि।। नाहमस्मि यथा मां त्वं पश्ये च शुभाशुभे। मया व्याप्तमिदं सर्वं यत्किंचिज्जगतीगतम्।।– वही ३३.१-२

# महाभारत का खिल भाग-हरिवंश

महाभारत के आदिपर्व के द्वितीय अध्याय (पर्वसंग्रहपर्व) में महाभारत के अठारह पर्वों की विषयानुक्रमणिका का वर्णन करने के बाद सौति उग्रश्रवा ने हरिवंश को महाभारत का ही परिशिष्ट माना है और इसे खिल पुराण भी कहा है। इसमें हरिवंशपर्व, विष्णुपर्व तथा भविष्यपर्व तीन पर्व हैं[1] । परम्परा महाभारत में हरिवंश सहित १०० उपपर्वों तथा एक लाख श्लोकों की संख्या मानती है। आदिपर्व के इस भाग में प्रत्येक पर्व की अध्याय संख्या नहीं बताई गई है, किन्तु श्लोकों की संख्या १२००० मानी गई है,[2] जिन्हें परम्परा स्वयं कृष्णद्वैपायन व्यास की ही रचना मानती है। इस तरह महाभारत के अठारह पर्वों के श्लोकों की संख्या लगभग ८८००० के साथ हरिवंश की श्लोक संख्या जोड़कर इस आर्ष पुराणेतिहास काव्य को प्रायः लक्षश्लोक परिमित माना गया है । हमें यहाँ मूल महाभारत (१८ पर्व) के अध्यायों और श्लोकों की संख्या पर विचार नहीं करना है, जो अनुक्रमणिकाध्याय, उत्तरी संस्करण (पाठ), दक्षिणी संस्करण (पाठ) पूना संस्करण के परस्पर अन्तर से स्पष्ट परिलक्षित हो जाता है। हम केवल हरिवंश या हरिवंशपुराण की अध्याय तथा श्लोक संख्या के बारे में इतना अवश्य कह देना चाहेंगे कि आज सम्पूर्ण हरिवंश के उपलब्ध स्वरूप में ३१८ (गीता प्रेस में) अध्याय, अन्य संस्करणों में ३२६ अध्याय तथा १६३७४ श्लोक हैं[3]। इस विवेचना से दो बातें साफ होती हैं, महाभारत के आदिपर्व का आरंभिक भाग हरिवंश की रचना के बाद का है, साथ ही हरिवंश में इसके बाद भी लगभग ४३०० श्लोकों का प्रक्षेप हुआ है। कलकत्ता संस्करण के महाभारत में ९००९२ श्लोक हैं। हरिवंश की श्लोक संख्या जोड़ देने पर यह संख्या बाद में जोड़े गये १०६४६६ होती है। यदि इसमें से हरिवंश भविष्यपर्व के पद्यों की गणना हटा दें तो हरिवंश सहित महाभारत की श्लोक संख्या १०११५४ होती है, जो शत सहस्र के आसपास हो जाती है[4]।

महाभारत के वर्तमान स्वरूप की तिथि के विषय में काफी मतभेद है।[5] मूल जय या भारत आर्ष काव्य के २४००० श्लोकों को बढ़ाकर इसका स्फीत आकार बनाने में काफी

---

१. हरिवंशस्ततः पर्वपुराणं खिलसंज्ञितम्।
विष्णुपर्व शिशोश्चर्या विष्णोः कंसवधस्तथा।।
भविष्यपर्व चाप्युक्तं खिलेष्वेवाद्भुतं महत्।
एतत् पर्वशतं पूर्णं व्यासेनोक्तं महात्मना।। महा. आदि २.८२-८३

२. खिलेषु हरिवंशश्च भविष्यं च प्रकीर्तितम्।
दशश्लोकसहस्राणि विंशच्छ्लोकशतानि च।। वही २.३७९

३. श्लोकों की गणना के लिये दे. विंटरनित्सः खण्ड १, पृ. ४२४

४. विंटरनित्सः वही पृ. ४४५ पादटिप्पणी १

५. हरिवंश का फ्रेंच अनुवाद एस.ए. लॉंग्ला (S.A. Langlois) ने किया "हरिवंश ऊ इस्वार द ला फामिले हरि" (परि १८३४-३५ ई.) गीताप्रेस गोरखपुर से हिंदी अनुवाद मूल के साथ प्रकाशित है।

समय लगना स्वाभाविक है, साथ ही इसमें एकाधिक रचनाकारों का हाथ रहा है, जो एक ओर जनमेजय-वैशम्पायनपरक संवादनिष्ठ पक्षों और दूसरी ओर शौनकादि ऋषिगण तथा सौति उग्रश्रवा के संवाद से जुड़े पक्षों से स्पष्ट है। इसी समय इसमें कई आख्यानादि तथा शांतिपर्व, अनुशासनपर्व तथा आश्वमेधिकपर्व का अधिकांश भाग जोड़ा गया जान पड़ता है। यह पल्लवन-चौथी शती वि.पू. तथा दूसरी शती वि.पू. के बीच होता रहा जान पड़ता है। इसके अंतिम चरण में हरिवंश की रचना इस दृष्टि से की गई कि मूल महाभारत में वासुदेव कृष्ण और वृष्णियों का वृतान्त विस्तार से नहीं मिलता था जब कि महाभारत की घटनाओं के पीछे वास्तविक सूत्रधार के रूप में व्यास ने कृष्ण को ही चित्रित किया था, दूसरे महाभारत में सौ पर्व तथा एक लक्ष श्लोकों की गणना मान्यता जो उन दिनों उपलक्षण के ढंग पर चल पड़ी थी, उसे भी पूरा करना था। इस प्रयास की तिथि विक्रम पूर्व प्रथम शती के बाद की नहीं जान पड़ती है। ऐसा भी अनुमान होता है कि शुंगकाल में जो बौद्धों के विरोध में पौराणिक वैदिक धर्म का उदय हो रहा था और वासुदेव विष्णु के अवतार के रूप में कृष्ण को मानने की धारणा चल पड़ी थी, और भागवतों और सात्वतों के उपास्य वासुदेव कृष्ण की भक्ति का विकास हो रहा था, उसकी छाप हरिवंश पर स्पष्ट दिखाई पड़ती है। हरिवंश का रचनाकाल संभवतः विष्णुपुराण के रचनाकाल के आसपास (दूसरी शती वि.पू. पहली शती वि.पू.) जान पड़ता है।

हरिवंश के आनुमानिक रचनाकाल के सम्बन्ध में अन्तःसाक्ष्यगत प्रमाण यह भी दिया जा सकता है। विष्णुपर्व के ९३वें अध्याय में नटवेशधारी यादवों का प्रद्युम्न के साथ वज्रनाम दैत्य (प्रभावती के पिता) की राजधानी में रामायण महाकाव्य पर आधृत नाटक गंगावतरण संगीत नाटक तथा रम्भाभिसार नाटक खेले जाने का उल्लेख है। यहाँ न केवल नाटक, प्रकरण, विदूषक, प्रस्तावना, प्रवेश, चार प्रकार के वाद्य, छालिक्य गांधर्व गान, आस्त्ररित, नान्दी (नान्दि, नान्द्यन्ते पद प्रयोग) का ही उल्लेख है, अपितु गानपद्धति तथा नृत्यपद्धति का भी संकेत मिलता है[1] । इन नाट्यशास्त्रीय पारिभाषिक संज्ञाओं का प्रयोग बताता है कि तब तक भरत के नाट्यसिद्धान्त पूर्णतः प्रतिष्ठित हो चुके थे। अतः मूल हरिवंश की रचना हमें नाटककार भास की समसामयिक जान पड़ती है। भास के रूपकों में उपोद्घातपरक दृश्य की स्थापना पारिभाषिक संज्ञा मिलती है, किन्तु यहां कालिदास की नाट्य रचनाओं की तरह 'प्रस्तावना' शब्द मिलता है, जो भरत के नाट्यशास्त्र में प्रयुक्त हुआ है[2] ।

डा. रामकृष्ण गोपाल भंडारकर ने हरिवंश को तीसरी शती ई. की रचना माना है (दे. वैष्णविज्म, शैविज्म एंड माइनरकल्ट्स पृ. ३०)। किन्तु अश्वघोष की वज्रसूची (प्रथम शती ई.) में हरिवंश के दो पद्य उद्धृत हैं और उन्हें भारत (महाभारत) का उद्धरण बताया गया है। (बेवर इंडिके स्ट्रीफेन पृ. १८९) अतः स्पष्ट है कि पहली शती विक्रम के पूर्व

१. दे. हरिवंशः विष्णुपर्व अध्याय ९३.६-३२
२. नाट्यशास्त्र ५.१६६

हरिवंश महाभारत का अंश माना जाने लगा था। इसके पूर्व हम हरिवंश की विषयवस्तु पर विचार करें, सनातन धर्म-परम्परा में हरिवंश का क्या मह त्त्व माना जाता है, इस पर दो शब्द कह देना चाहेंगे। परम्परा के अनुसार महाभारत का पारायण हरिवंश के बिना पूर्ण नहीं माना जाता। वैसे यह आवश्यक नहीं कि इसका पारायण सदा महाभारत के परिशिष्ट के रूप में ही किया जाय, श्रीमद्भगवद्गीता की भाँति इसकी स्वतंत्र कथा तथा पारायण का भी विधान है। आस्तिक जनता में पुत्रकामना के लिए हरिवंश का श्रवण तथा पारायण किये जाने की प्रथा है। हरिवंश के भविष्यपर्व की फलश्रुति में जो बहुत बाद का प्रक्षेप है, यहाँ तक कहा गया है कि इस हरिवंशपुराण के श्रवण से अठारहों पुराणों का फल मिलता है[1]। नेपाल के न्यायालयों में तो साक्ष्य देते समय आस्तिक हिन्दू को हरिवंश पर हाथ रखकर शपथपूर्वक साक्ष्य (गवाही) देने की परम्परा रही है।

हरिवंश के काव्यगत शैलीशिल्प के सम्बन्ध में विंटरनित्स के निम्नांकित मत का उल्लेख आवश्यक होगा-"यह परिशिष्ट वस्तुतः १६३७४ श्लोक की रचना है जो आकार में इलियड तथा ओडेसी के सम्मिलित स्वरूप से बड़ी है, तथापि इसका साहित्यिक महत्त्व इसके आकार के अनुरूप नहीं है। यह "कविता" नहीं है, एक कवि की कृति किसी अर्थ में नहीं है[2] अपितु अत्यधिक शिथिल ढंग से एकत्रित उन आख्यानों, पुराकथाओं, स्तुतियों का संग्रह मात्र है, जो विष्णु का महत्त्व स्थापित करते हैं। यह किसी एक संग्रहकर्ता का कार्य नहीं है। इसमें भी अन्तिम (भविष्य) पर्व निश्चित ही परिशिष्ट के पुनः परिशिष्ट के रूप में जोड़ा गया है और रचना के शेष भाग में भी संभवतः बाद में समय-समय पर कुछ अंश जोड़े गये हैं।[3]

हरिवंश को 'पुराण' भी कहा जाता है, वैसे इसकी गणना महाभारत के 'खिल' भाग के रूप में ही की गई है, अठारह पुराणों और अठारह उपपुराणों में इसका समावेश नहीं किया जाता है। महाभारत के आदिपर्व के उपर्युक्त पद्य में इसे 'पुराण' तथा 'खिल' दोनों संज्ञा से विभूषित किया गया है[4] । परिभाषा के अनुसार सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वंतर तथा

---

१. **हरिवंश** भविष्यपर्व १३५.४

२. हरिवंश में छिटपुट रूप में काव्य अवश्य मिल जाता है- यथा-रामावतार प्रसंग में राम द्वारा कबंध तथा विराध के वध का वर्णन-
हुताशनार्केन्दुतडिद्घनाभैः प्रतप्तजाम्बूनदचित्रपुङ्खैः।
महेन्द्रवज्राशनितुल्यसारैः, शरैः शरीरेण वियोजितौ बलात्।। (१.४१.१३२)
सत्यभामा की रुक्मिणी के प्रति सौतियाडाह के कारण कोपदशा का वर्णन -
समुत्सृजन्ती वसने सकुङ्कुमं, शुचिस्मिता शुक्लतमैकमंशुकम्।
जग्राह रोषाकुलितेन चेतसा, वह्निस्तदा श्रीरिव वर्तितेन्धना।
दन्दह्यमानाज्वलनेन वर्द्धता, ईर्ष्यासमुत्थेन गतप्रभेव।।
क्रोधान्विता क्रोधगृहं विविक्तं, विवेश तारेव घनं स्तोयम्।। (**विष्णु** अ.६५)

३. विंटरनित्स: पूर्वोक्त पृ. ४२४-२५

४. **महाभारत** आदि. २.८२ साथ ही **हरिवंश**-भविष्यपर्व १३५. १-२

वंशानुचरित ये पांच लक्षण पुराण के हैं[1]। इस दृष्टि से हरिवंश पर्व में सर्ग, प्रतिसर्ग, मन्वन्तर तथा वंश का वर्णन है[2]। यहीं पुरु के वंश का वर्णन भी विस्तार से मिलता है। विष्णुपर्व में कृष्ण का चरित्र अधिक विस्तार से मिलता है। अन्य पुराणों की भाँति यद्यपि यहाँ भगवान के समस्त अवतारों का वर्णन तो नहीं मिलता, पर पृथु, वराह, नृसिंह, वामन, दत्तात्रेय, परशुराम, राम इन अवतारों का वर्णन मिलता है[3]। कृष्णावतार का इस ग्रंथ में विस्तार से वर्णन है ही।

इस अवतार-तालिका में बुद्ध का समावेश न किया जाना इस बात का संकेत करता है कि हरिवंश की रचना के समय तक बुद्ध की गणना विष्णु के अवतारों में नहीं होने लगी थी। बाद के पुराणों में विष्णु के दस प्रधान अवतारों में बुद्ध का भी समावेश कर लिया गया जिसका एक प्रमाण श्रीमद्भागवत में स्पष्ट है[4]।

'खिल' शब्द का प्रयोग यह संकेत करता है कि यह महाभारत का बाद में जोड़ा गया 'परिशिष्ट' है। शब्दार्थचिन्तामणिकोश में 'खिल' का अर्थ पूर्वत्र न कही गई वस्तु का परिशिष्ट रूप में कथन बताया गया है[5]। 'खिल' शब्द इस अर्थ में वैदिक काल से ही प्रचलित रहा है। ऋग्वेद में संकलित सूक्तों के साथ कुछ ऐसे सूक्त भी परिशिष्टांश के रूप में जोड़े गये हैं, जिन्हें 'खिल' सूक्त कहा जाता है। वहाँ ऐसे सूक्त 'ऋक्संहिता' के संकलन के पूर्ण हो जाने के बाद जोड़े गये थे। इस तरह के वैदिक सूक्तों में ग्यारह 'बालखिल्य सूक्त' प्रमुख हैं जो कण्व तथा अंगिरा गोत्र के ऋषियों के सूक्तों (अष्टम मंडल) के परिशिष्ट रूप में मिलते हैं। इनके अतिरिक्त सुवर्ण सूक्त, प्रैषसूक्त, शिवसंकल्पसूक्त तथा गद्यबद्ध निविदा को भी वैदिक संहिता के ''खिल'' भाग माना गया है। [1] 'खिल' संज्ञा का यही प्रयोग 'परिशिष्ट' के अर्थ में हरिवंश के साथ चल पड़ा[2] है।

जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, हरिवंश तीन पर्वों में विभक्त है। इनमें प्रथम पर्व 'हरिवंशपर्व' है, जिसमें हरि के वंश का वर्णन है, यह शीर्षक सम्पूर्ण ग्रन्थ का है। इस ग्रन्थ का आरम्भ पुराण-शैली में ही होता है। इस पर्व में ५५ अध्याय हैं। प्रथम अध्याय में नारायणादि की स्तुति तथा व्यास तथा महाभारत के महत्त्व से संबद्ध उपोद्घात पद्यों के बाद मूल ग्रन्थ शौनक तथा सौति के संवाद से शुरू होता है। शौनक भरतवंशियों

---

१. सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च। वंशानुचरितं चैव पुराणं पंचलक्षणम्।।

२. तत्रादावादिसर्गस्तु भूतसर्गस्ततः परः। पृथोर्वैन्यस्य चाख्यानं मनूनां कीर्तनं तथा।।
वैवस्वत कुलोत्पत्ति ....।। (३.१३४-१-२)

३. दे. **हरिवंश**, १.४१ वां अध्याय, (२८-१६४)

४. दे. श्रीमद्भागवत – ततः कुलौ सम्प्रवृत्ते सम्मोहाय सुरद्विषाम्।
बुद्धोनाम्ना जनसुतः कीकटेषु भविष्यति।।
देवद्विषां निगमवर्त्मनि पार्थिवानांपूर्भिर्मयेन विहितांन दृश्यतूर्भिः।
लोकान् घ्नतां मतिविमोहमतिप्रलोभं वेषं विधाय बहुभाष्यत औपधर्म्यम्।।

५. पूर्वानुक्तं परिशिष्टं वस्तु खिलशब्दवाच्यम्। – **शब्दार्थचिन्तामणि** (प्र.भा.७६०)

का उपाख्यान (भारत या महाभारत ) सुनने के बाद सौति से वृष्ण्यन्धक यादवों के जन्म कर्म का भी वर्णन करने को कहते हैं और इसके उत्तर में सौति उन्हें बताते हैं कि भरतवंशियों के इतिहास को सुनने के बाद ठीक यही प्रार्थना जनमेजय ने वैशम्पायन से की थी[३] इसके बाद महाभारत की शैली में वैशम्पायन और जनमेजय का संवाद आरम्भ हो जाता है। वैशम्पायन से जनमेजय वृष्णि तथा अन्धक महारथियों के वंश का विस्तार से वर्णन करने को कहते हैं, क्योंकि "आपने महाभारत कथा में उनका वर्णन संक्षिप्त (समास) रूप में ही सुनाया है।"[४] तब इस कथा का महत्त्व बताते हुए वैशम्पायन सृष्टि के उदय (सर्ग) से कथा का समारम्भ करते हैं[५]। इसके अनन्तर आदिसर्ग (सर्ग) भूतसर्ग (प्रतिसर्ग), पृथु का चरित्र, मन्वन्तरवर्णन, मनु का वंश, धुन्धुमार-कथा, गालव ऋषि की उत्पत्ति, इक्ष्वाकु का वंश, पितृकल्प, सोम तथा बुध की उत्पत्ति, अमावसु का वंश, इन्द्र की स्थानच्युति और पुनः इन्द्रत्वप्राप्ति, दिवोदास, त्रिशंकु तथा ययाति का चरित्र है। पुरुवंश का वर्णन और कृष्ण का प्राकट्य का संक्षिप्त उल्लेख है। इस प्रसंग में तारका, मय तथा कालनेमि के साथ हुए युद्ध, देवासुर-संग्राम तथा विष्णु द्वारा दैत्यों के संहार की कथा है[६]। पचासवें से पचपनवें अध्याय तक क्षीरसागर में योगनिद्रा में सोये विष्णु के पास भूमि का भार उतारने की प्रार्थना करने के लिए ब्रह्मा के साथ इन्द्रादि देवों के जाने, ब्रह्माजी की आज्ञा से देवताओं का अपने अंशावतार के रूप में पृथ्वी पर जन्म लेने का ब्रह्मा द्वारा विष्णु से पृथ्वी पर जन्म लेने का तथा ब्रह्मा द्वारा विष्णु से पृथ्वी पर अवतार ग्रहण करने की प्रार्थना करने का जिक्र है। यहीं नारद यह भी सूचना देते हैं कि अनेक दैत्य पुनः पृथ्वी पर कंस, जरासन्ध, नरकासुर आदि के रूप में जन्म ले चुके हैं। तब विष्णु ब्रह्मा जी को यह आश्वासन देते हैं कि वे पृथ्वी के भार को उतारने के लिए अवतार अवश्य ग्रहण करेंगे। भगवान् विष्णु द्वारा अपने लिए उपयुक्त निवासादि के पूछने[१] पर ब्रह्मा उन्हें वासुदेव, देवकी, रोहिणी, नन्द तथा यशोदा का परिचय देते हैं और उन्हें वसुदेव के पुत्र तथा नन्द गोप के पोष्य पुत्र बनकर भू-भार उतारने की सलाह देते हैं। इस तरह यह पर्व विष्णुपर्व का उपोद्घात पर्व है।

---

१. आचार्य बलदेव उपाध्याय : **वैदिक साहित्य** पृ. ९८
२. विंटरनित्सः पूर्वोक्त पृ. ५३-५४
३. **हरिवंश** १.१. १२-१६
४. वही १.१. २०-२४
५. वही १.१.२७ तथा परवर्ती
६. वही अध्याय २-४६

इस पर्व में सृष्टि के विकास-क्रम के साथ कई प्रकार की पुराकथायें संकलित हैं, जैसे ध्रुव, दक्ष, और उनकी पुत्रियों, देवों और दानवों के पूर्वजों के वर्णन के अतिरिक्त वृत्र तथा पृथु की कथा विस्तार से वर्णित है। सूर्यवंश (या इक्ष्वाकु-वंश) के वर्णन के अन्तर्गत विश्वामित्र तथा वसिष्ठ का आख्यान है[२] और यहीं विस्तृत पितृकल्प के अन्तर्गत मार्कण्डेय, भरद्वाज की संतति आदि का वर्णन तथा श्राद्धविधि का संकेत है[३]। इसके बाद पचीसवें अध्याय से चन्द्रवंश का वर्णन मिलता है जिसमें पुरूरवा तथा उर्वशी की कथा के अतिरिक्त, नहुष, ययाति तथा यादवों के पूर्वज यदु तथा उसके वंशजों की तालिका है।

विष्णुपर्व के १२८ अध्यायों में कृष्णचरित विस्तार से वर्णित है। विष्णुपुराण तथा श्रीमद्भागवत में वर्णित कृष्णचरित से विष्णुपर्व की तुलना करने पर पता चलता है कि हरिवंशपुराण में कृष्णचरित के कुछ प्रसंग जहाँ अतिसंक्षिप्त कर दिये गये हैं, वहाँ कुछ प्रसंगों का विस्तार से वर्णन मिलता है[४]। तीनों ग्रन्थों में कथा-क्रम प्रायः समान है तथा वसुदेव-देवकी के विवाह, कंस द्वारा देवकी के छः नवजात शिशुओं की हत्या,[५] सातवें गर्भ का आकर्षण कर रोहिणी में स्थापित किये जाने का वर्णन है। इस प्रसंग में विष्णुपुराण तथा हरिवंशपुराण दोनों में विष्णु के आदेश से निद्रा देवी देवकी के सातवें गर्भ को ले जाकर रोहिणी के गर्भ में स्थापित कर देती हैं। श्रीमद्भागवत में यह कार्य विष्णु के आदेश पर योगमाया या योगनिद्रा द्वारा सम्पन्न किये जाने का उल्लेख है[६]। कारागार में कृष्णजन्म, गोव्रज-गमन, शकटासुर तथा पूतना का वध, यमलार्जुन का उद्धार, वृन्दावनगमन, कालियदमन, प्रलम्ब, धेनुक, रिष्टासुर तथा केशी का वध, इन्द्रोत्सव को रुकवाकर गोवर्धन-पूजन, इन्द्रकोप से व्रज की रक्षा का प्रसंग तथा अतिसंक्षेप में रासक्रीडा का वर्णन है। इसी बीच वर्षाऋतु तथा शरद् ऋतु का वर्णन अवश्य सुन्दर बन पड़ा है, जो विष्णुपुराण तथा[७] श्रीमद्भागवत में भी समान रूप में उपलब्ध है। विष्णुपुराण तथा हरिवंश में वर्षा तथा शरत् के वर्णन अलग-अलग दो अध्यायों में मिलते हैं, जबकि भागवत में दोनों एक ही अध्याय में उपलब्ध हैं। रासक्रीडा का जैसा विस्तृत एवं रुचिर वर्णन श्रीमद्भागवत में मिलता है वैसा न तो विष्णुपुराण में ही है, न हरिवंश में ही। हरिवंश में केवल अठारह अनुष्टुप् छंदों में

---

१. निवासं खलु मे ब्रह्मन् विदधातु पितामहः।
यत्र देशे यथा जातो येन वेषेण वा वसन्।
तानहं समरे हन्यां तन्मे ब्रूहि पितामह।। - वही १.५५ १६-१७

२. अध्याय १२-१५

३. अध्याय १६-२४

४. **विष्णुपुराण** पंचम अंश, अध्याय १-३८ तथा **श्रीमद्भागवत,** दशम स्कन्ध (पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध)

५. **दे. विष्णुपुराण** ५.१.७१-७४, हरिवंश २-३, ३१-३३

६. **श्री मद्भागवत** १० पूर्वार्ध अध्याय २:५-१५

७. **हरिवंश,** विष्णुपर्व, अ. १० तथा १६ **विष्णुपुराण** पांचवाँ, छठा तथा दसवाँ अध्याय, **भागवत** दशम पूर्वार्ध अ. २०

रासक्रीडा वर्णित है, विष्णुपुराण में भी यह प्रसंग मात्र ४८ पद्यों में वर्णित है, जबकि श्रीमद्भागवत में पूरे पांच अध्यायों (रासपंचाध्यायी) में इसका अत्यधिक रुचिर काव्यात्मक वर्णन मिलता है।[1]

इसके बाद कंस के आदेश पर अक्रूर के कृष्ण-बलराम को मथुरा लिवा ले जाने का प्रसंग है। इस प्रसंग में विष्णुपुराण[2] तथा भागवत[3] में कृष्ण के मथुरा जाते समय गोपियों की विरहदशा का वर्णन है, किन्तु हरिवंश में इस प्रसंग का वर्णन नहीं है। वैसे यमुना में डुबकी लगाने पर अक्रूर द्वारा शेषनाग तथा भगवान् विष्णु के रूप में संकर्षण (बलराम) तथा कृष्ण के दिव्य दर्शन का प्रसंग तीनों में समान रूप से मिलता है। इस प्रसंग में तीनों पुराणों में इतनी समानता मिलती है कि यमुनाह्रद में अक्रूर दो-दो बार डुबकी लगाकर वही दिव्य दर्शन करते हैं और दुबारा बाहर आने पर राम और कृष्ण को रथ पर वैसा ही बैठा पाकर आश्चर्याभिभूत हो जाते हैं। उनकी यह दशा देखकर कृष्ण का उनसे प्रश्न तथा अक्रूर का उत्तर भी तीनों में समान है:-

"मन्ये दृष्टं त्वयाश्चर्यं हृदयं ते यथाचलम्।
प्रत्युवाच स तं कृष्णमाश्चर्यं भवता विना।
किं भविष्यति लोकेषु स्थावरेषु चरेषु च।
तत्राश्चर्यं मया दृष्टं कृष्ण यद् भुवि दुर्लभम्।।
तदिहापि यथा तत्र पश्यामि च रमामि च।।
(हरि. २.२७-६७-६९)

नूनं ते दृष्टमाश्चर्यमक्रूर यमुनाजले।
विस्मयोत्फुल्लनयनो भवान् संलक्ष्यते यतः।।
अन्तर्जलं यदाश्चर्यं दृष्टं तत्र मयाच्युत।
तदत्रापि हि पश्यामि मूर्तिमत्पुरतः स्थितम्।। (विष्णु ५.१९.५-६)
तमपृच्छद् हृषीकेशः किं ते दृष्टमिहाद्भुतम्।
भूमौ वियति तोये वा तथा त्वां लक्ष्यामहे।।
अद्भुतानीह यावन्ति भूमौ वियति वा जले।
त्वयि विश्वात्मके तानि किं मेऽदृष्टं विपश्यतः।
मयाद्भुतानि सर्वाणि भूमौ वियति वा जले।

---

१. हरिवंश २.२० १८-३५ विष्णुपुराण ५.१३. १३-६० श्रीमद्भागवत दशम पूर्वार्ध अध्याय २९-३३
२. विष्णु ५.१८. १३-३१
३. वि. वही १८-३५-४७, भागवत १०.३९.४०-५७ हरिवंश ५.३६-६४

तं त्वानुपश्यतो ब्रह्मन् किं मे दृष्टमिहाद्भुतम्।।
(श्रीमद्भागवत १०.४१. ३-५)

अक्रूर कंस के आदेशानुसार कृष्ण और बलराम को लेकर मथुरा पहुँचते हैं। कंस वहाँ रंगभूमि का आयोजन कर मल्लों से दोनों को लड़वाकर मरवा देने का षडयन्त्र रचता है। मथुरा में रंगभूमि में जाते समय कृष्ण रजक का वध करते हैं तथा माली और कुब्जा पर कृपा कर कंस द्वारा धनुषशाला में रखे गये धनुष को भंग कर देते हैं। धनुषशाला के रक्षक इसकी सूचना कंस को जाकर देते हैं। कंस तब कुवलयापीड हाथी को रंगशाला के द्वार पर खड़ा करवा कर हाथी द्वारा उन्हें मरवा डालने की योजना बनाता है, साथ ही वह रंगशाला में चाणूर तथा मुष्टिक को मल्लयुद्ध की आवश्यकता पड़ने पर तैयार होने को कहता है। कृष्ण और बलराम महावत सहित हाथी का वध कर रंगशाला में प्रविष्ट हो दोनों मल्लों तथा अन्य मल्लों का वध कर कंस का संहार करते हैं। तदनंतर कंस की रानियों तथा माता का विलाप, वसुदेव-देवकी से कृष्ण-राम का मिलन, कंस की अन्त्येष्टि और उग्रसेन को मथुरा का राज्य सौंपना वर्णित है[१]। सान्दीपनि ऋषि के उज्जयिनी स्थित आश्रम से विद्या प्राप्त कर उन्हें समुद्र में डूबे मरे हुए पुत्र को यमलोक से वापस लाकर गुरुदक्षिणा चुकाकर जब वे वापस मथुरा लौटते हैं[२] तो जामाता कंस के वध से क्रुद्ध जरासन्ध मथुरा को घेर लेता है। वह कृष्ण से पराजित हो कर बार-बार आक्रमण करता है। इन युद्धों का हरिवंश में अत्यधिक विस्तार से वर्णन है[३]।

विष्णुपुराण में यह प्रसंग मात्र एक अध्याय में बड़े संक्षेप से वर्णित है।[४] कृष्ण बलराम, तथा यादवों के साथ जरासन्ध तथा उसकी सेना के युद्धों का वर्णन निःसन्देह हरिवंश में सुन्दर बन पड़ा है। जरासन्ध की सेना तथा सैनिक छावनी का यह वर्णन द्रष्टव्य है-

"क्ष्वेडितास्फोटितरवं मेघसैन्यामिवाबभौ।
रथैः पवनसम्पातैर्गजैश्च जलदोपमैः।।
तुरगैश्च जतोपेतैः पत्तिभिः खगमोपमैः।।

---

१. हरिवंश विष्णुपर्व अध्याय २७-३२
२. वही अध्याय ३३ ३.३५० ३४ से ४३ तक
३. "निर्भिन्नकुम्भाः करिणो निपेतुरनेकशोऽश्वाः शरवृष्णकंधराः।
रथा हताश्वध्वजसूतनायकाः पदातयश्छिन्नभुजोरुकन्धराः।।
संछिद्यमानद्विपदेभवाजिनामङ्ग्रसुताः शतशोऽसृगापगाः। भागवत १०.५१. २५-२७)।। (वही ४३. ३८-४७)
४. दश चाष्टौ संग्रामानेवमत्यन्तदुर्मदः।
सर्वेष्वेतेषु युद्धेषु यादवैः स पराजितः।
अपक्रान्तां जरासन्धः स्वल्पसैन्यै र्बलाधिकः।। -विष्णुपुराण ५.२२.११-१२

विमिश्रं सर्वतो भाति मत्तद्विपसमाकुलम्।
धर्मान्ते सागरगतं यथाभ्रपटलं तथा।।
बभौ तस्य निविष्टस्य वनश्रीः शिविरस्य वै।
शुक्लपर्यन्तपूर्णस्य यथारूप महोदधेः।। (विष्णुपर्व ३५. २३-२६)

जरासन्ध की सेना के कृष्ण तथा राम द्वारा किये गये संहार का वर्णन पुनः द्रष्टव्य है-

चक्रक्षुरनिकृत्तानि विचित्राणि महीक्षिताम्।
रथयूथानि भग्नानि न शेकश्चलितुं रणे।।
मुसलाक्षेपभग्नाश्च कुंजराःषष्टिहायनाः।
घना इव घनापाये भग्नदन्ता विचिक्रुशुः।।
चक्रानलज्वालहताः सादिनः सपदातयः।
पेतुः परासवस्तत्र यथा वज्रहतास्तथा।।
सापातितनरेन्द्राणां रुधिरार्द्रा रणक्षितिः।
योषेव चन्दनार्द्राङ्गी भैरवा प्रतिभाति वै।।
नरकेशास्थिमज्जान्त्रैः शातितानां च दन्तिनाम्।
रुधिरौघप्लपस्तत्रच्छादयामास मेदिनीम्[1]

श्रीमद्भागवत का परम्परित रूपक महाभारत के भीष्मपर्व के अ. १०३ के पद्य सं. ३३-३६ के परम्परित रूपक की छाया लिये है जो "महाभारत : महाकाव्य की दृष्टि में" वाले परिच्छेद में देखा जा सकता है। इन वर्णनों पर मूल महाभारत की युद्धवर्णन-शैली का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है।

विष्णुपर्व के अगले अंश में विस्तार से रुक्मिणी-हरण का प्रसंग है[2]। विदर्भ के राजा भीष्मक अपनी पुत्री रुक्मिणी को चेदिराज शिशुपाल को देने के लिए स्वयंवर का आयोजन करते हैं। बलराम तथा यादव वीरों के साथ कृष्ण रुक्मिणी का हरण करने की योजना बनाते हैं। वे स्वयंवर में सम्मिलित होकर रुक्मिणी का हरण कर लेते हैं[3]। वे रुक्मिणी का हरण कर ले जाते समय क्रुद्ध रुक्मी तथा अन्य राजाओं से युद्ध का भार बलराम, सात्यकि तथा अन्य यादव वीरों पर छोड़ते हैं। बलराम तथा यादव दन्तवक्त्र, जरासन्ध, शिशुपाल

---

१. तुलनीय-श्रीमद्भागवत में युद्ध में विनष्ट जरासन्ध की सेना का वर्णन, जो निःसन्देह हरिवंशपुराण के उपर्युक्त वर्णन से प्रभावित होते हुए भी काव्यशैली की दृष्टि से अधिक समृद्ध है, जहाँ सुन्दर परम्परित रूपक की योजना है।

२. विष्णुपर्व अध्याय ४७-६०

३. आदाय रुक्मिणीं रामो जगामाशु पुरीं प्रति।
रामे भारं समासज्य युयुधाने च वीर्यवान्।। (वही ५६. ४७ तथा ५८-४६-५१)

आदि को पराजित कर देते हैं। रुक्मी कृष्ण का पीछा करता रहता है, रुक्मी को पराजित कर कृष्ण उसे रुक्मिणी की प्रार्थना पर अभयदान दे देते हैं और द्वारका पहुँच कर रुक्मिणी से विवाह कर लेते हैं। यहीं साठवें अध्याय में रुक्मिणी की सन्तान प्रद्युम्नादि १० पुत्रों और १ पुत्री (चारुमती) का उल्लेख है और कृष्ण की अन्य आठ महिषियों और उनके सहस्रों वीर पुत्रों के होने का संकेत है[१]। इससे पहले कालयवन के आक्रमण से डर कर मथुरा से यादवों के साथ अन्यत्र चले जाने का निश्चय कर कृष्ण विश्वकर्मा की सहायता से समुद्र के किनारे द्वारकापुरी का निर्माण कराकर वहाँ प्रस्थान करते हैं और मुचकुन्द द्वारा कृष्ण का पीछा करते कालयवन को भस्म करवा देते हैं[२]। साठवें सर्ग के बाद रुक्मी की पुत्री शुभाङ्गी द्वारा स्वयंवर में प्रद्युम्न के वरण तथा प्रद्युम्नपुत्र अनिरुद्ध के साथ रुक्मी की पौत्री रुक्मवती के विवाह का वर्णन है। इस विवाहोत्सव के अवसर पर रुक्मी तथा बलराम द्यूतक्रीडा में प्रवृत्त होते हैं, किन्तु हार-जीत के प्रश्न पर दोनों में भयंकर विवाद छिड़ जाता है और बलराम रुक्मी का वध कर देते हैं[३]।

विष्णुपर्व के अगले अंश में नरकासुरवध के प्रसंग के बाद बड़े विस्तार से बारह अध्यायों में सत्यभामा को प्रसन्न करने के लिए कृष्ण द्वारा स्वर्ग से पारिजातहरण और इन्द्र से युद्ध किये जाने का प्रसंग है। नारद ने एक बार स्वर्ग से पारिजात का पुष्प लाकर कृष्ण को दिया कृष्ण ने रुक्मिणी को दे दिया[४]। सत्यभामा इससे रुष्ट हो गयी और उसे मनाने के लिए कृष्ण पारिजात का वृक्ष ही द्वारका में ले आने को राजी हो गए[५]। वे इन्द्र से वृक्ष मांगते हैं पर इन्द्र के देने से मना करने पर दोनों में भीषण युद्ध होता है, जिसे देवमाता अदिति रुकवा देती हैं। यह प्रसंग अतिसंक्षेप में विष्णुपुराण में मात्र एक अध्याय में वर्णित है।[६] यही मूलकथा में विशृंखलरूप में जोड़ा गया, पुण्यकव्रतविधि का नारद द्वारा विस्तार से वर्णन किया जाना, पाया जाता है, जहां नारद सत्यभामादि कृष्णमहिषियों को बताते हैं कि किस तरह विधिपूर्वक पुण्यक व्रत करने पर सौभाग्यवती पत्नी अपने पति का पूर्ण प्रेम पाने में सफल हो सकती है[७]। आगे षट्पुर दैत्य का कृष्ण द्वारा वध, तथा इसी प्रसंग मे षट्पुर के पुराने इतिहास के वर्णन में महादेव द्वारा अन्धकासुर के वध का उल्लेख

---

१. वही ६०.३७-४४
२. वही अध्याय ५७
३. अध्याय ६१
४. वही अध्याय ६३
५. अध्याय ६५-७६
६. **विष्णुपुराण** (५ अध्याय ३० तथा) भागवत में यह प्रसंग केवल दो पद्यों (१०.५९. ३९-४०)
७. **हरिवंशपुराण** विष्णु पर्व ७७-८१

है[1] । इस प्रसंग में निकुम्भ द्वारा जलक्रीडा में आसक्त यादवों और यादवों की स्त्रियों को देखकर भानु नामक यादव की पुत्री भानुमती का अपहरण करने का जिक्र है। उसे छुड़ाने के लिए कृष्ण, अर्जुन तथा प्रद्युम्न के साथ जाकर निकुम्भ का युद्ध में वध कर करते हैं। छुड़ाकर लाई गई भानुमती का विवाह भानु नारद के परामर्श के अनुसार माद्रीपुत्र सहदेव से कर देते हैं[2]। इसके पूर्व यादवों के साथ कृष्ण तथा बलराम की जलक्रीडा, मदिरापान तथा नृत्य-गीतादि का वर्णन है। यह ८८ उपजाति छंदों में निबद्ध सुन्दर अध्याय है, यहाँ रास तथा हल्लीसक गीत नाट्य (नृत्य-गीत) का उल्लेख होने के साथ ही छालिक्य गान तथा उसमें कृष्ण के साथ नारद और अर्जुन द्वारा विविध वाद्य बजाने पर आसारित के बाद रम्भा द्वारा अभिनय (नृत्य) का वर्णन है[3]।

विष्णुपर्व के ९१वें अध्याय से ९७वें अध्याय तक प्रद्युम्न का चरित्र विस्तार से वर्णित है। आरम्भ में नल-दमयन्ती की कथा के ढंग पर हंसी प्रद्युम्न के प्रति वज्रनाभ दैत्य की पुत्री प्रभावती को अनुरक्त बनाकर प्रद्युम्न के पास उसकी प्रणय-दूती बनकर जाती है। प्रद्युम्न साम्हादि यादवों के साथ नटवेष में वज्रनाभ की राजधानी जाकर रामायण की कथा से संबद्ध नाटक का सुन्दर अभिनय करते हैं। इसको देखकर प्रसन्न वज्रनाभ उनसे पुनः नाट्य-प्रदर्शन के लिए कहता है। इस बार छालिक्य गान्धर्व गान तथा नृत्य द्वारा यादवों ने "गंगावतरण" से संबद्ध गीत-नाट्य प्रस्तुत किया। इसके बाद उन्होंने "रम्भाभिसार" नामक उत्पादय कथावस्तु पर आधृत प्रकरण खेला, जिसमें यादवकुमार शूर ने रावण, गनोवती गणिका ने रम्भा, प्रद्युम्न ने नलकूबर तथा साम्ब ने विदूषक की भूमिका में अभिनय किया। यादवों के इस नाट्य प्रदर्शन से प्रसन्न वज्रनाभ तथा असुरों ने प्रभूत पारितोषिक प्रदान किये। यह संभवतः भारतीय साहित्य में नाट्य-प्रदर्शन का उपलब्ध प्राचीनतम वर्णन है[4]।

इसके बाद ९३वें अध्याय के अंत तथा ९४वें अध्याय में हंसी के प्रयास से प्रद्युम्न तथा प्रभावती को एकान्त में मिलाने का प्रसंग है। यहाँ प्रद्युम्न तथा प्रभावती का गांधर्व विवाह का प्रसंग तथा उसके रमण का जिक्र है। उन्हें ऐसा करते देखकर वज्रनाभ के भाई सुनाभ की दो पुत्रियाँ चन्द्रवती और गुणवती उत्सुकतावश प्रभावती से पूछ लेती है और प्रभावती के प्रयत्न से गद का चन्द्रवती और साम्ब का गुणवती का एकांत में गान्धर्व विवाह

---

१. अध्याय ८२-८७

२. अध्याय ९०

३. जग्राह वीणामथनारदस्तु षड्ग्रामरागादिसमाधियुक्ताम्।
हल्लीसकं तु स्वयमेव कृष्णः सर्वंत्रघोषं नरदेव पार्थः।।
मृदङ्गवाद्यानपरांश्च वाद्यान् वराप्सरस्ता जगृहुः प्रतीताः।
आसरितान्ते च ततः प्रतीता रम्भोत्थिता साभिनयार्थतज्ज्ञा।। ८९. ६८

४. वही अ. ९३. १-३७

भी सम्पन्न हो जाता है। वे तीनों असुर कन्याओं के साथ गुप्तरूप से रहकर रमण करने लगे[1]। अगले अध्याय में प्रद्युम्न के साथ विहार करती प्रभावती से वर्षाकाल को आया देखकर प्रद्युम्न द्वारा वर्षा का इन्द्रवज्रा, उपेंद्रवज्रा तथा उपजाति छंदों में सुन्दर वर्णन है[2]। अगले अध्याय में प्रद्युम्न तथा प्रभावती के एकांत में घटित हो रहे प्रणय-प्रसंग की खबर पाकर वज्रनाभ अन्य असुरों के साथ महल में छिपकर रहते यादवकुमारों को बन्दी बनाने जाता है। उन्हें आया जानकर आत्मरक्षार्थ यादवकुमार लड़ने को सनद्ध होते और इसके लिए प्रभावती और असुरपुत्रियाँ अस्त्रशस्त्र देकर उनकी सहायता करती हैं। प्रद्युम्न युद्ध में वज्रनाभ तथा असुरों का संहार कर प्रभावती के साथ द्वारका लौट आते हैं। सिंहावलोकन-पद्धति के आगे प्रद्युम्न के जन्म तथा साम्ब द्वारा उनके अपहरण का, शम्बर के यहाँ मायावती को उसका पालन-पोषण करने की कथा है। मायावती के संरक्षण में प्रद्युम्न युवक होते हैं, तब उनके सौन्दर्य को देखकर मायावती जो वस्तुतः रति है, प्रद्युम्न को महादेव द्वारा भस्म किये कामदेव का पुनर्जन्म जानकर उनके प्रति पतिभाव रखकर प्रणय-चेष्टायें प्रदर्शित करती है[3]। अपने अपहरण की बात जानकर प्रद्युम्न शम्बर को युद्ध के लिए ललकार कर उसका संहार करते हैं और मायावती को लेकर द्वारका लौट आते हैं जहाँ उन्हें पाकर रुक्मिणी परम प्रसन्न होती हैं।

इसके बाद बलराम द्वारा प्रद्युम्न को आह्निकस्तोत्र (अ. १०६) का उपदेश है, जो बाद का प्रक्षेप जान पड़ता है। अगले छः अध्यायों में वासुदेव के माहात्म्य का वर्णन है। विष्णुपर्व के अंत का अन्य महत्त्वपूर्ण प्रसंग[4] बाणासुर का शंकर से वर प्राप्त करना तथा उषा-अनिरुद्ध का प्रणय है। बाणासुर द्वारा उषा के साथ अन्तःपुर में रहते अनिरुद्ध को बन्दी बनाये जाने की खबर पाकर कृष्ण यादव वीरों के साथ उन्हें छुड़ाने के लिए बाणासुर की राजधानी जाकर उससे युद्ध करते हैं। बाण की सहायता में स्वयं शंकर कृष्ण से युद्ध करने आते हैं। भीषण युद्ध होता है[5]। ब्रह्मा आकर इस युद्ध को रुकवाते हैं। वे हरि और हर की एकात्मता स्थापित करते हुए दोनों की स्तुति करते हैं। यह 'हरिहरात्मकस्तोत्र' विष्णु तथा शिव की एकता स्थापित करने का प्रयास है[6]। युद्ध से विरत शंकर की प्रार्थना पर पुनः युद्ध करते बाणासुर का श्रीकृष्ण वध नहीं करते। यह प्रसंग उषा तथा अनिरुद्ध के

---

१. दे. सिलवां लेवीः ल थेआत्र आंदये पृ. ३२७ एवं परवर्ती तथा कीथ ३ **संस्कृत ड्रामा** पृ. २८

२. रेमिरेऽसुरकन्याभिर्वीरास्ते यदुपुङ्गवाः।
मार्गमाणास्त्वनुज्ञातेशक्रमाधवयोस्तदा।। (२.६४.५१) वही २.६५.१-२८
प्रवातिपारान्तनिःसृतश्च सुखोऽनिलश्चन्दनपङ्कशीतः।
कदम्बसुर्जोर्जुनपुष्पगन्धं समावहन् गन्धमनङ्गबन्धम्।। (२.६५.१०)

३. वही अ. १०४. १६-३३

४. वही अ. ११६-१२८

५. अध्याय १२४ से १२६

६. अध्याय १२५ रुद्रस्य परमो विष्णुर्विष्णोश्च परमः शिवः।
एक एव द्विधाभूतो लोके चरति नित्यशः।। (१२५.४१)

विवाह के साथ समाप्त हो जाता है और दोनों को लेकर श्रीकृष्ण के द्वारका लौटने के साथ विष्णुपर्व भी सम्पन्न होता है। विंटरनित्स के अनुसार हरिवंश के विष्णुपर्व की कथा निश्चित ही किसी पूर्ववर्ती कृष्णकाव्य के अस्तित्व को प्रमाणित करती है[1]।

इस ग्रन्थ का अन्तिम पर्व (भविष्यपर्व) निःसन्देह मूलग्रन्थ में हरिवंशपर्व तथा विष्णुपर्व में बाद में जोड़ा गया है, जो विक्रम की दूसरी शती के आसपास का और बाद का है। यह पर्व पुराण ग्रन्थों के लिए अंशों का विशृंखल संग्रह है। भविष्यपर्व के प्रथम अध्याय में सौति शौनकादि ऋषियों से जनमेजय के वंशजों का भविष्य बताते हैं। पर इस वंशज तालिका का आधार विष्णुपुराण नहीं है। दोनों की नाम-सूची कतई नहीं मिलती[2]। यहीं जनमेजय के अश्वमेध यज्ञ में उपस्थित होकर व्यास यह भविष्यवाणी करते हैं कि जनमेजय का यज्ञ पूर्ण नहीं होगा, क्योंकि अद्वैत युग (कलियुग) का आरम्भ होने जा रहा है। और फिर कलियुग की भयावहता तथा उसके अंत में पुनः धर्मप्राण सत्ययुग का प्रत्यावर्तन होगा। विधाता के नियम के अनुसार चिरकाल से युग-परिवर्तन होता रहता है, यह जीव-जगत् का क्षय और उदय निरन्तर चक्राकार घूमता रहता है और एक क्षण भी नहीं ठहरता[3]।

व्यास जी के चले जाने पर जनमेजय का यज्ञ इन्द्र द्वारा विघ्नित हो पूर्ण नहीं होता। इसके बाद सौति द्वारा महाभारत को 'महाकाव्य' बताकर उसकी महिमा का वर्णन है। जनमेजय पुनः पुष्कर प्रादुर्भाव और सृष्टि के विकासक्रम के बारे में प्रश्न करते हैं और वैशम्पायन पुराणों के ढंग पर नारायण तत्त्व (सृष्टि के आदि कारण)[4] का वर्णन करते सत्ययुग आदि के परिमाण का जिक्र करते हैं। इसके बाद प्रलयकाल में एकार्णव में सोये भगवान् के मार्कण्डेय द्वारा दर्शन की पुरा-कथा, भूत-सृष्टि के लिये भगवान् के नाभि से पद्म का प्रादुर्भाव तथा ब्रह्मा का प्राकट्य है। फिर मधुकैटभ की पुराकथा, भगवान् द्वारा उनका वध, ब्रह्मा द्वारा सृष्टि के उत्पन्न करने का जिक्र है। अगले अंशों में वाराहावतार (अ. ३३-४०), नृसिंहावतार (४१-४७) तथा वामनावतार (४८-७२) की कथायें विस्तार से वर्णित है। तदनंतर कृष्ण की कैलासयात्रा (७३-८६), शंकर द्वारा कृष्ण की स्तुति (अ.६०), यहाँ पुनः कृष्ण का विष्णुपर्व में छूट गया अंश पौंड्रकवध (६१-१०२) तथा शिवभक्त हंस और डिम्भक की पुराकथा (१०३-१२६) का अत्यधिक विस्तार से वर्णन है। शेष अंश में महाभारत के धार्मिक महत्त्व, श्रवण पठनादि का फल, हरिवंश की अनुक्रमणिका से संबद्ध

---

१. विंटरनित्सः उपर्युक्त भाग १ पृ. ४३४

२. दे. **हरिवंश** भविष्यपर्व १.३-१८ तथा **विष्णुपुराण** चतुर्थ अंश २१.१-१८

३. वही अ. २-४ यथा युगानां परिवर्तनानि चिरंप्रवृत्तानि विधिस्वभावात्।
क्षणं न संतिष्ठति जीवलोकः क्षयोदयाभ्यां परिवर्तमानः।। (**भविष्य** ४.५३)

४. यत् सत्यं यदनृतमदिमक्षरं वै, यद्भूतं भवति मिथश्च यद् भविष्यम्।
यत् किंचिच्चरमचराचरे त्रिलोके तत्सर्वं पुरुषवरः प्रभुर्वरिष्ठः ।। (६.२५)

अध्याय हैं। बीच में एक अध्याय में अपने ढंग से शिव की महत्ता बताने के लिए त्रिपुर-वध-कथा (अ. १३३) जोड़ दी गई है, किन्तु यहाँ भी अन्तिम पद्य में विष्णु की ही महत्ता का गान है[1]।

इस तरह भविष्यपर्व में कई संबद्ध तथा असंबद्ध प्रसंगों और पुराकथाओं को एकत्रित कर दिया गया है। इससे यह स्पष्ट लगता है कि हरिवंश का मूल कलेवर विष्णुपर्व से ही समाप्त हो जाता होगा, जिसमें संभवतः भविष्यपर्व में पाये जाने वाले कृष्ण संबंधी कुछ अध्याय रहे हों। हरिवंश में ऋषियों के शाप से यादवों के कुलक्षय तथा कृष्ण के पृथ्वी को छोड़कर निज-धाम जाने का प्रसंग संभवतः इसलिये नहीं है, क्योंकि महाभारत के मौसलपर्व में इसका वर्णन वैशम्पायन द्वारा पहले ही किया जा चुका है[2]।

---

१. भविष्यपर्व १३३.८३
२. महाभारत मौसलपर्व अ. १-४

# महाभारत में काव्य-सौन्दर्य

## पृष्ठभूमि

भारतीय काव्य-परम्परा में महाभारत का महत्त्वपूर्ण स्थान है। महाकवि बाणभट्ट के शब्दों में, महाभारत के प्रणेता कृष्णद्वैपायन व्यास 'कवियों के ब्रह्मा' (कविवेधसे) हैं एवं महाभारत "सरस्वती की सौन्दर्यवृष्टि" (पुण्यं सरस्वत्याः .... वर्षमिव भारतम्) है। स्वयं महाभारत अपने आपको "काव्यं परमपूजितम्" स्वीकार करता है, जिस तरह पञ्च महाभूतों से तीनों लोकों का निर्माण होता है उसी तरह इस उत्कृष्ट ऐतिहासिक रचना से (महाभारत से) काव्य निर्माणोचित प्रतिभाएँ स्फुरित होती हैं (इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः। पञ्चभ्य इव भूतेभ्यो लोकसंविधयस्त्रयः म.भा. १.२.२३७)

आचार्य आनन्दवर्धन ने महाभारत को उच्च कोटि का मोक्षशास्त्र स्वीकार करते हुए, उच्च कोटि के काव्य के रूप में भी समादृत किया है। उन्होंने युक्तिपूर्वक यह सिद्ध किया है कि महाभारत का मुख्य प्रतिपाद्य विषय मोक्ष है एवं काव्य के रूप में इसका प्रधान व्यंग्य रस 'शान्त' है। धर्म, अर्थ एवं काम अथवा श्रृंगार, वीर, करुण आदि रस भी इसमें समाविष्ट अवश्य हैं किन्तु ये सभी गौणरूप में ही वर्णित हैं। इन सभी का पर्यवसान मोक्ष में होता है। शान्त रस ही अंगी (प्रधान) रस के रूप में अभिव्यक्त होता है जिसका स्थायिभाव 'निर्वेद' (वैराग्य) है।

"महाभारतेऽपि शास्त्रकाव्यच्छायान्वयिनि वृष्णिपाण्डव-विरसावसानवैमनस्यदायिनीं समाप्तिमुपनिबध्नता महामुनिना वैराग्यजननतात्पर्यप्राधान्येन स्वप्रबन्धस्य दर्शयता मोक्षलक्षणः पुरुषार्थः, शान्तो रसश्च मुख्यतया विवक्षाविषयत्वेन सूचितः। ...स्वयं चोद्गीर्णं तेनोदीर्णमहामोहमग्नमुज्जिहीर्षता लोकम् अतिविमलज्ञानालोकदायिना लोकनाथेन–

**यथा यथा विपर्येति (व पर्येति) लोकतन्त्रमसारवत्।**
**तथा तथा विरागोऽत्र जायते नात्र संशयः।। म.भा.गी.प्रे.१२.१७४.४**

इत्यादि बहुशः कथयता। ततश्च शान्तो रसो रसान्तरैः, मोक्षलक्षणः पुरुषार्थः पुरुषार्थान्तरैस्तदुपसर्जनत्वेनानुगम्यमानोऽङ्गित्वेन विवक्षाविषय इति महाभारततात्पर्यं सुव्यक्तमेवावभासते" ध्वन्यालोक ४.१०६ (वृत्ति)। जहाँ तक महाभारत के युद्धपरक आख्यानों का प्रश्न है, वे अवश्य ही वीररसप्रधान प्रतीत होते हैं, किन्तु पाण्डवों की एवं यदुवंशियों की अन्तिम स्थिति निःसार 'लोकतन्त्र' के प्रति वैराग्य की ही भावना उत्पन्न करती है। अतः महाभारत का प्रधान रस 'शान्त' ही है।

सबसे बड़ी बात आचार्य आनन्दवर्धन ने यह कही है कि जो वस्तु किसी को अत्यन्त प्रिय होती है वह उसका शब्दतः प्रकाशन नहीं करता, उसे प्रच्छन्न रखता है। इसीलिए

कृष्णद्वैपायन व्यास (लोकनाथ) ने महाभारत के प्रधान रस को शब्दतः प्रकाशित न कर व्यञ्जना से ही अभिव्यक्त किया है–

"अत्यन्तसारभूतत्वाच्चायमर्थो व्यङ्ग्यत्वेन दर्शितो न तु वाच्यत्वेन। सारभूतोह्यर्थः स्वशब्दानभिधेयत्वेन प्रकाशितः सुतरामेव शोभामावहति। प्रसिद्धिश्चेयमस्त्येव विदग्धविद्वत्परिषत्सु, यदभिमततरं वस्तु व्यङ्ग्यत्वेन प्रकाश्यते, न साक्षाच्छब्दवाच्यत्वेनैव।"

इस तरह भारतीय परम्परा में अन्तर्निहित सूक्ष्मेक्षिका महाभारत को न केवल दार्शनिक या शास्त्रीय आकर ग्रन्थ के रूप में, अपितु महनीय, शान्त-रस-प्रधान काव्य के रूप में (काव्यं परमपूजितम्) भी रेखांकित करती है। एक ओर तो यह आकर ग्रन्थ 'पंचम वेद' के रूप में समादृत है, दूसरी ओर 'उत्तमोत्तम' काव्य के रूप में यह उत्तरवर्ती कवियों का प्रेरणास्रोत भी रहा है।

## श्रुति, स्मृति

इस 'पंचम वेद' (महाभारत) का प्रथम वेद (ऋग्वेद) से कोई सम्बन्ध है क्या? वस्तुतः भारत का या सच पूछिये तो समस्त विश्व का आदिकाव्य 'ऋग्वेद' ही है जो विश्व की प्राचीनतम साहित्यिक, दार्शनिक, ऐतिहासिक एवं वैज्ञानिक धरोहर है। ऋग्वेद की काव्यगत विशेषताओं का बड़ा ही सूक्ष्म विश्लेषण आचार्य हरि दामोदर वेलणकर जी ने किया है। "अपृथग्यत्न निर्वर्त्य (बिना किसी विशेष प्रयास के स्वतः उद्भूत) अलंकारों के सहज, अकृत्रिम सौन्दर्य अपने मूल रूप में ऋग्वेद में ही दृष्टिगोचर होते हैं। बड़े सहज भाव से मधुच्छन्दा ऋषि अग्निदेव से प्रार्थना करते हैं कि जिस तरह पिता की वात्सल्यपूर्ण कृपादृष्टि अपने पुत्र के लिए सदा सुलभ रहती है उसी तरह उनकी (अग्निदेव की) कृपादृष्टि हम सभी के लिए कल्याणदायिनी हो (स नः पितेव सूनवे...) (ऋ.१.१.६) यही उपमानसूत्र महाभारत में भी "पितेव पुत्रस्य सखेव सख्युः": ...(६.३३.४४) के रूप में पुनरावृत्त होता है। इस तरह के अनेक उपमानसूत्र, ऋग्वेद और महाभारत में प्रयुक्त उपमानों के तुलनात्मक अध्ययन के लिए प्रस्तुत किए जा सकते हैं"।

जैसा कि राजेन्द्र चन्द्र हाज़रा ने सप्रमाण सिद्ध किया है, महाभारत (एवं पुराणों) का मूल उत्स अश्वमेध यज्ञ के उस पारिप्लवोपाख्यान में है, जिसमें दस दिनों तक ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, इतिहासवेद, पुराणवेद आदि पर आधारित मानव जाति, पितर, गन्धर्व, अप्सरा, सर्प, राक्षस, असुर, मत्स्य और मत्स्यजीवी, यक्षी एवं देवताओं की कथाएँ सुनाई जाती थीं और फिर इस क्रम की आवृत्ति ३६ बार ३६० दिनों तक की जाती थी। साथ-साथ इस अवसर पर 'वीणा गाथी' भी वीणावादन के साथ यजमान के पूर्वजों, अन्य राजाओं एवं ऋषियों का गुणगान करते थे। वीणागाथियों की इस परम्परा की झलक बाणभट्ट की कादम्बरी के ही वर्णन के सन्दर्भ में मिलती है :

"महाश्वेतां पृष्ठतश्च समुपविष्ठेन किन्नरमिथुनेन मधुकरमधुराभ्यां वंशीभ्यां दत्ते ताने, कलगिरा गायन्त्या नारददुहित्रा पठ्यमाने च सर्वमङ्गलमहीयसि महाभारते, दत्तावधानाम्" (कादम्बरी ददर्श)।

जहाँ तक मैं समझता हूँ, रामायण में भी भगवान् राम के अश्वमेध यज्ञ के सन्दर्भ में कुश और लव द्वारा वीणावदन के साथ रामकथा का गायन उसी वीणागाथियों की परम्परा का अनुवर्तन करता है।

इस तरह ऋग्वेद या वैदिक परम्परा के साथ रामायण और महाभारत परम्परा का घनिष्ठ सम्बन्ध है। रामायण और महाभारत– दोनों 'स्मृतिपरम्परा' के अन्तर्गत आते हैं जो वस्तुतः 'श्रुति' परम्परा के अनुवर्ती हैं। इन दोनों परम्पराओं में एक महत्त्वपूर्ण समानता यह भी है कि इनका उद्भव भी मौखिक होता है एवं उत्तरोत्तर सङ्क्रमणात्मक विकास भी मौखिक। अन्तर यह होता है कि जहाँ श्रुतिपरम्परा में "गुरूच्चारणानुच्चारण" की परिपाटी मूल वाक्यावली की उत्तरोत्तर सङ्क्रमणपरम्परा को अधिकाधिक या समग्र रूप में स्थैर्य प्रदान करती है वहाँ 'स्मार्त' परम्परा में मूल वर्ण्य वस्तु को यथासम्भव अक्षुण्ण रखते हुए वाक्यावली में थोड़े या बहुत परिवर्तन भी सङ्क्रमणों के क्रम में आते रहते हैं। यही कारण है कि श्रुतिपरम्परा अपने मूलरूप में आज भी सुरक्षित है। रामायण और महाभारत की परम्परा देश-काल-क्रम से उत्तरोत्तर विकसित होती रही है। स्वयं महाभारत ही चतुर्विंशति साहस्री (भारत) से 'शतसाहस्री' (महत्त्वाद् भारवत्वाच्च महाभारतमुच्यते १.१.२०६) के रूप में विकसित हुआ। गन्धर्वलोक में १४ लाख श्लोकों का, पितृलोक में १५ लाख श्लोकों का एवं देवलोक में ३० लाख श्लोकों का महाभारत क्रमशः शुकदेव, देवल एवं नारद द्वारा प्रचारित किया गया–इसका भी उल्लेख है।

जैसा कि पहले भी सङ्केत किया गया है, श्रुति और स्मृति– इन दोनों परम्पराओं में रचनाएँ मूलतः अलिखित होती हैं। ऐसे भी भारतीय परम्परा 'लिखितपाठक' को अधम कोटि का पाठक मानती है। महर्षि पाणिनि (७००-८०० ई.पू.) से बहुत पहले ही हमारी 'लिखित परम्परा' सुविकसित हो चुकी थी। किन्तु 'पारिप्लवोपाख्यान' की अलिखित परम्परा- मौखिक गुणगान परम्परा यथावत् सुविकसित होती रही।

## मौखिक काव्य-परम्परा

यह मौखिक काव्य-परम्परा वस्तुतः विश्व की सार्वभौम परम्परा रही है। अपने समकालिक या पूर्ववर्ती वीरों या महात्माओं का गुणगान करने या सुनने की सहज वृत्ति मानव स्वभाव में ही अन्तर्निहित है। ये वीर या महात्मा दिव्य भी हो सकते हैं, अदिव्य भी। प्रायः प्रत्येक मानव समाज में कुछ अलौकिक प्रतिभा सम्पन्न ऐसे कवि जन्म लेते रहे हैं जो अपने सहज काव्यात्मक मौखिक उद्गारों से इन वीरों/महात्माओं के माध्यम से समाज में नई स्फूर्ति का आधान करते हुए 'वर्तमान' के अन्धकार को 'अतीत' के आलोक से दूर

करने का एवं सामाजिकों में आत्मविभोरता का आवाहन करने का प्रयास करते रहे हैं। यह सहज मौखिक काव्य-गायन-श्रवण-परम्परा ही वस्तुतः उत्तरवर्ती लिखित काव्य-परम्पराओं एवं अलङ्कारशास्त्रीय विश्लेषणों का मूलाधार रही है।

जिस तरह शब्दशास्त्र के सम्बन्ध में हम प्रायः ऐसा सोचा करते हैं कि उसके द्वारा निर्धारित नियमों के बिना किसी शब्द या वाक्य का निर्माण ही नहीं हो सकता, उसी तरह अलङ्कारशास्त्र के बारे में भी हमारी ऐसी धारणा रही है कि इसके नियमों का अनुवर्तन किये बिना काव्यरचना हो ही नहीं सकती। तथ्य वस्तुतः इसके विपरीत है। भाषा सहज भाव से पहले आती है और स्वयं विकसित होती है। सहज भाव से वह सन्धि, लिङ्ग, वचन, कारक, समास, तद्धित, क्रिया, कृदन्त आदि के नियमों में, व्यावहारिक, शास्त्रीय या अन्य आवश्यकताओं के अनुसार, आबद्ध होती रहती है। शब्दशास्त्री या भाषाशास्त्री एक कुशल चित्रकार की तरह अपनी सूक्ष्मेक्षिका से उन सहज भाषागत नियमों का विश्लेषण या चित्रण करता है। उसी तरह वैयक्तिक या सामाजिक भावावेश की भाषा (वाक्यं रसात्मकम्) अपने सहज, मूलरूप में, स्वतः काव्यात्मक होती है, स्वतः उसमें छन्द, ताल, लय आदि भी समाविष्ट हो जाते हैं, अनुप्रासों की छटा भी आ जाती है, उपमा आदि अर्थालङ्कार भी समाहित हो जाते हैं। अशिक्षित ग्रामवधुओं के हर्ष, विषाद, शाप, कलह, भक्ति और विलाप की भाषा स्वतः (बिना प्रयास, आयास या प्रशिक्षण के) अलङ्कृत होती है और प्रासङ्गिक रस से ओतप्रोत होती है। फलतः किसी भी समाज में सहज मौखिक काव्यरचना पहले होती है। बाद में उसकी विशेषताओं का अलङ्कारशास्त्रीय विश्लेषण होता है। कादम्बरी की 'महाश्वेता' (अमरविरहिणी) पहले आती है। बाद में ही 'करुण विप्रलम्भ' रस की अवधारणा की जाती है। इसीलिए तो हमारी परम्परा में 'आदिकवि' का 'शोक' ही स्वतः उद्भूत 'आदिकाव्यश्लोक' के रूप में वन्दनीय माना गया है।

सी.एम. बाउरा ने विश्व की अनेक प्राचीन वीरकाव्य परम्पराओं का अध्ययन करने के बाद यह निष्कर्ष निकाला है कि ये वीरकाव्य मूलतः श्रोताओं के समक्ष गेय काव्य के रूप में प्रस्तुत किये जाते थे। यह वाचन-श्रवण-परम्परा चिरकाल तक चलती रहती थी। यथासमय इस परम्परा में परिपाक आ जाता था। तभी इसे लिपिबद्ध किया जाता था।

इस वाचन के लिए यह आवश्यक था कि वाचक सम्बद्ध मूलकथा या अवान्तर कथाओं से सुपरिचित हो। साथ-साथ जैसे किसी विषय को लिपिबद्ध करने के लिए सम्बद्ध वर्णमाला का ज्ञान अपरिहार्य होता है उसी तरह श्रोताओं के समक्ष विभिन्न प्रसंगों के धारा-प्रवाह वाचन या गायन के लिए, बहुसंख्यक काव्यसूत्रों को हृदयंगम करना भी वाचकों के लिए अपरिहार्य होता था। ये काव्यसूत्र प्रसङ्गानुसार विशेषण-विशेष्यात्मक या सरल उपमानोपमेयात्मक भी हो सकते हैं या पुनः-पुनः दोहराए जाने वाले श्लोकात्मक, पादात्मक या पादांशात्मक भी। जैसे 'नीला समुद्र', 'पाषाणनिर्मित मॉस्को', 'काली माँ रात'। होमर के काव्यों में उषा का वर्णन प्रायः "गुलाबी अंगुलियों वाली नवजात शिशु" के रूप में बार-बार दोहराया जाता है।

यह परम्परा वाचकों एवं उनके उत्तराधिकारियों के माध्यम से उत्तरोत्तर विकसित होती रहती है। किन्तु सबसे बड़ी बात यह है कि एक ही वाचक अनेक अवसरों पर एक ही प्रसङ्ग का वाचन एक ही तरह से नहीं करता। सच तो यह है कि प्रत्येक अवसर पर वह एक नई रचना प्रस्तुत करता है। किन्तु पूर्वाभ्यास काव्यसूत्र वाचक की आशुकाव्यरचना में तो सहायक होते ही हैं, श्रोताओं के लिए भी चिरपरिचित मित्रों की तरह रसानुभूति में सुगमतापूर्वक साधक बनते हैं।

जहाँ तक भारतीय मौखिक काव्य-परम्परा का प्रश्न है, यह अनन्यसामान्य होते हुए भी, विश्व की अन्य मौखिक काव्य-परम्पराओं की उपर्युक्त विशेषताओं से अलङ्कृत है। आचार्य एम.बी. एमेनिउ के शब्दों में–

"भारतीय संस्कृति के इतिहास में अभिजात रूप में लेखन जितना प्राचीन है साहित्य उससे भी अधिक पुराना है। हिन्दू धर्म के प्राचीन धार्मिक साहित्यिक वेद में सूक्तों तथा कर्मकाण्डीय विनियोग के प्राचीनतम ऐसे स्तर उपलब्ध हैं जिन्हें परम्परा से दूसरी सहस्राब्दी ईसा पूर्व रखा जा सकता है। वैदिक साहित्य ने स्पष्टतः ऐसे प्रमाण है कि ये मौखिक रचनाएँ हैं। सम्भवतः इसका सबसे अधिक चौंकाने वाला प्रमाण यह है कि मन्त्रों में अत्यधिक पुनरुक्ति पायी जाती है, जो परम्परागत काव्यात्मक तत्त्व है। मोरिस ब्लूमफील्ड ने इस विशेषता के विस्तृत अध्ययन के विषय में लिखे गये दो खण्डों में बताया है कि ऋग्वेदसंहिता में एक सहस्र से अधिक सूक्तों के संग्रह में लगभग पंचमांश पंक्तियाँ पुनरुक्त प्रयोग हैं। मौखिक रचना तथा मौखिक गान के अत्यधिक प्राचीन संकलन को एक समन्वित ग्रन्थ के रूप में संगृहीत करने का स्पष्ट साक्ष्य दोनों आर्ष महाकाव्यों (रामायण तथा महाभारत) में मिलता है (ठीक वैसे ही जैसे ग्रीक कवि होमर में)। महाभारत (और साथ ही रामायण) के प्रसारण की परम्परा इस बात को पुष्ट करती है कि मौखिक परम्परा में ही एक ग्रन्थ में एक सी दिखाई देने वाली दो मौखिक रचनाएँ वस्तुतः समान नहीं हैं अपितु प्रत्येक रचना एक नवीन और प्रत्यग्र रचना है, अतः महाभारत में स्वयं यह कहा गया है कि इसका विस्तार सर्वदा वही नहीं है (पर्व एक अध्याय एक) और यह रचना तृतीय वाचन में जिस रूप में उपलब्ध है वह विभिन्न विस्तार वाले प्रसिद्ध कथावाचनों की परम्परा में विकसित हुई है।"

प्राचीन भारतीय मौखिक काव्य-परम्परा के सन्दर्भ में, उपर्युक्त पंक्तियों में यह स्पष्ट किया गया है कि ऋग्वेद के ही २०: मन्त्र या मन्त्रांश अनेक बार दोहराए गए हैं। महाभारत (जिस रूप में वह आज उपलब्ध है) स्वयं इस तथ्य की पुष्टि करता है कि भगवान् व्यास ने वैशम्पायन को यह समग्र कथा सुनाई। फिर वैशम्पायन ने इसका वाचन या गायन, जनमेजय के सर्पसत्र में किया। सौति ने वहीं समग्र रूप में इसे ग्रहण किया और फिर नैमिषारण्य के ऋषियों के समक्ष इसका पारायण किया। इस तरह मौखिक संक्रमण-श्रृंखला

में वर्तमान महाभारत का (कम से कम) तृतीय स्थान है। तदनुसार महाभारत के सम्यक् अध्ययन के लिए यह आवश्यक है कि अन्तर्निहित उपर्युक्त मौखिक रचनाशैली को ध्यान में रखा जाए।

साथ-साथ महाभारत के प्ररिप्रेक्ष्य में यह भी ध्यान रखना आवश्यक है कि अन्य मौखिक (या लिखित) काव्य परम्पराओं की तरह महाभारत की परम्परा सीमित नहीं है। एक ओर तो इसके विधाता महर्षि वैदिक संहिताओं के भी प्रतिसंस्कर्ता हैं एवं अठारह पुराणों एवं उपपुराणों के भी, दूसरी ओर जैसा कि हम आगे देखेंगे और जैसा कि महाभारत ने स्वयं अपने बारे में कहा भी है, इसका भाषागत, शैलीगत, भावगत घनिष्ठ सम्बन्ध विशाल स्मार्त वाङ्मय से तो है ही, पाली, प्राकृत एवं अन्य उत्तरवर्ती (अखिल भारतीय स्तर पर) मध्ययुगीन सम्बद्ध साहित्य से भी है। प्राचीन भारतीय साहित्य के सन्दर्भ में, विशेषतः मौखिक काव्य-परम्परा के सम्बन्ध में पौर्वापर्य का निर्माण करना असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है। किन्तु सामान्यतः हम इतना तो स्वीकार कर ही सकते हैं कि महाभारत की स्मार्त परम्परा की गङ्गा श्रौत परम्परा की अलकनन्दा से प्रवाहित हुई है। रामायण परम्परा का भी मूल स्रोत वही श्रौत परम्परा है। अतः रामायण और महाभारत के भाषागत, भावगत, शैलीगत अन्तःसम्बन्धों से हमें चकित नहीं होना चाहिए। यों हमारी परम्परा रामायण को ही 'आदिकाव्य' का सम्मान प्रदान करती है। सम्भव है रामायण की मौखिक परम्परा को लिखित रूप पहले प्राप्त हुआ, महाभारत की परम्परा को बाद में। पौर्वापर्य के विवाद से अलग होकर हम क्यों नहीं इन दोनों प्राचीन मौखिक काव्य रचनाओं को 'अनादि काव्य' के रूप में समादृत करें?

हमारी शब्दशास्त्रीय परम्परा में शब्द और अर्थ का तादात्म्य सम्बन्ध स्वीकार किया गया है और वाक्य को ही, शब्दार्थ की दृष्टि से, प्रधान इकाई माना गया है। मूर्त या अमूर्त तत्त्वों का प्रातिनिध्य करने वाले भाव और तदनुरूप उनके वाचिक और आर्थिक अभिव्यक्तियों– श्रुतियों/स्मृतियों के सूक्ष्म परमाणु, सम्भवतः, आकाश में विचरण करते रहते और यथावसर क्रमशः वक्ता की उक्ति में एवं श्रोता की श्रुति में स्वयं स्फुटित होते रहते हैं– इतिहास और भूगोल की सीमा में रहते हुए भी सभी सीमाओं को पार भी करते रहते हैं। चाहे वह सामान्य लोकव्यवहार की भाषा हो या भावाविष्ट (रसात्मक) भाषा हो– दोनों में, उक्ति और श्रुति में सम्बन्ध जोड़ने वाले तत्त्व ये ही सूक्ष्म परमाणु (अव्यक्त तत्त्व) होते हैं– ऐसा प्रतीत होता है। विशेषतः मौखिक काव्यरचनाओं में प्रसङ्गानुसार एक ही तरह के वाक्यों/मुहावरों के प्रयोग इसका समर्थन करते हैं।

उदाहरणार्थ अशोकवनिका में शोकाभिभूत सीता की स्थिति एवं चेदिनरेश के प्रासाद में विरहाकुल दमयन्ती की स्थिति एक सी है। दोनों स्थितियाँ स्वतः भावावेशात्मक हैं। रामायण और महाभारत में क्रमशः इन दोनों स्थितियों के वर्णनों की काव्यात्मक शैली भी एक सी है।

## रामायण

ततो मलिनसंवीतां राक्षसीभिः समावृताम्।।
उपवासकृशां दीनां निःश्वसन्तीं पुनः पुनः।
ददर्श शुक्लपक्षादौ चन्द्ररेखामिवामलाम्।। (१९)
मन्दप्रख्यायमानेन रूपेण रुचिरप्रभाम्।
पिनद्धां धूमजालेन शिखामिव विभावसोः।। (२०)
तां विलोक्य विशालाक्षीमधिकं मलिनां कृशाम्।। (२६)
तर्कयामास सीतेति कारणैरुपपादिभिः। (२७)
पूर्णचन्द्राननां सुभ्रूं चारुवृत्तपयोधराम्।। (२८)
कुर्वतीं प्रभया देवीं सर्वा वितिमिरादिशः।
तां नीलकण्ठीं बिम्बोष्ठीं सुमध्यां सुप्रतिष्ठिताम्।। (२९)
सीतां पद्मपलाशाक्षीं मन्मथस्य रतिं यथा।
इष्टां सर्वस्य जगतः पूर्णचन्द्रप्रभामिव।। (३०)
संसक्तां धूमजालेन प्रभामिव विभावसोः।। (३२)
मलपङ्कधरां दीनां मण्डनार्हाममण्डिताम्।। (३७)
तां समीक्ष्य विशालाक्षीं राजपुत्रीमनिन्दिताम्।
तर्कयामास सीतेति कारणैरुपपादयन्।।

(४० रामायण ५.१५.१८-४०, गी.प्रे.)

भर्त्ता नाम परं नार्याः शोभनं भूषणादपि।
एषा हि रहिता तेन शोभनार्हा न शोभते।।
दुष्करं कुरुते रामो हीनो यदनया प्रभुः।
धारयत्यात्मनो देहं न दुःखेनावसीदति।। वही १६.२६-२७

## महाभारत

ततश्चेदिपुरीं रम्यां सुदेवो नाम वै द्विजः।
विचिन्वानोऽथ वैदर्भीमपश्यद् राजवेश्मनि।।
पुण्याहवाचने राज्ञः सुनन्दासहितां स्थिताम्।
मन्दं प्रख्यायमानेन रूपेणाप्रतिमेनताम्।।
पिनद्धां धूमजालेन प्रभामिव विभावसोः।
तां समीक्ष्य विशालाक्षीमधिकं मलिनां कृशाम्।
तर्कयामास भैमीति कारणैरुपपादयन्।।

कृतार्थोऽस्म्यद्य दृष्ट्वेमां लोककान्तामिव श्रियम्।।
पूर्णचन्द्रनिभां श्यामां चारुवृत्तपयोधराम्।
कुर्वन्तीं प्रभया देवीं सर्वा वितिमरा दिशः।।
चारुपद्मविशालाक्षीं मन्मथस्य रतीमिव।
इष्टां समस्तलोकस्य पूर्णचन्द्रप्रभामिव।।
विदर्भसरसस्तस्माद् दैवदोषा दिवोद्धृताम्।
मलपङ्कानुलिप्ताङ्गीं मृणालीमिव चोद्धृताम्।।
पौर्णमासीमिव निशां राहुग्रस्तनिशाकराम्।
पतिशोकाकुलां दीनां शुष्कस्रोतां नदीमिव।।
विध्वस्तपर्णकमलां वित्रासितविहङ्गमाम्।
हस्तिहस्तपरामृष्टां व्याकुलामिव पद्मिनीम्।।
दह्यमानामिवार्केण मृणालीमिव चोद्धृताम्।।
रूपौदार्यगुणोपेतां मण्डनार्हाममण्डिताम्।
चन्द्रलेखामिव नवां व्योम्नि नीलाभ्रसंवृताम्।।
भर्त्ता नाम परं नार्या भूषणं भूषणैर्विना।
एषा हि रहिता तेन शोभमाना न शोभते।।
दुष्करं कुरुतेऽत्यन्तं हीनो यदनया नलः।
धारयत्यात्मनो देहं न शोकेनापि सीदति।।
(महाभारत ३.६८.७-२० गी.प्रे.)

उपर्युक्त दोनों प्रसङ्ग विरहिणी नारी के सौन्दर्यवर्णन के माध्यम से विप्रलम्भ श्रृंगार की अभिव्यक्ति कराते हैं। रामायण में हनुमान् जी प्रच्छन्न द्रष्टा हैं, सीता जी का विरहधूसर सौन्दर्य दृश्य है। उसी तरह महाभारत में सुदेव प्रच्छन्न द्रष्टा हैं, विरहिणी दमयन्ती का विरह धूमाविल सौन्दर्य दृश्य है। दोनों नायिकाओं के मुख पूर्णमासी के चन्द्रमा की तरह सुन्दर हैं पर दोनों धूमावृत अग्निशिखा के समान मलिन दिखाई पड़ रही हैं। दोनों मण्डनीय हैं, पर उस समय वे अमण्डित हैं। दोनों उस कमलिनी की तरह हैं जिस पर कीचड़ पड़ा हुआ है। इत्यादि। जैसा कि उपर्युक्त मूल उद्धरणों से स्पष्ट होता है, न केवल दोनों वर्णनों में भावसाम्य है, बल्कि कई पूरे के पूरे श्लोक या पाद प्रायः समान ही हैं या एक ही हैं। दोनों में, पति को पत्नी का सर्वोत्तम भूषण माना गया है जिसके बिना वह सुन्दर होते हुए भी, असुन्दर दिखाई पड़ने लगती है। दोनों प्रसङ्गों में पति को कोसा भी गया है (रामायण में भगवान् राम को, महाभारत में राजा नल को) कि वे अपनी ऐसी प्रिया से वियुक्त होने पर भी जीवित कैसे हैं, किन्तु सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर दोनों पतियों की स्थितियों के सम्बन्ध में दोनों दूतों की जानकारी भिन्न-भिन्न है। हनुमान् जी को पता है कि राम जीवित हैं।

पर सुदेव को तो नल के जीवित या मृत होने की जानकारी बिलकुल नहीं है। फिर भी दोनों के स्वगत एक से हैं। ३क सुकथंकर जी ने तो महाभारत में उद्धृत इन पंक्तियों को "उधार लिए गए पंख" (borrowed plume) कहकर इसका समाधान प्रस्तुत किया था। किन्तु यह एकमात्र ऐसा प्रसङ्ग नहीं है। इस तरह के अनेक प्रसङ्ग हैं जहाँ शब्दावलियों में भी प्रसङ्गानुसार इन दोनों स्मार्त महाकाव्यों में, अन्तःसाम्य और बहिःसाम्य देखने को मिलेंगे। सीता की रावण के प्रति भर्त्सना की शब्दावली "तृणमन्तरतः कृत्वा" (रामायण ३.५६.१, ५. २१.३, महाभारत ३.२६५.१७) के बारे में हम क्या कहेंगे? रामायण में ही यह शब्दावली दो बार आवृत्त हुई है। महाभारत तक ही इसकी पुनरावृत्ति सीमित नहीं है। अध्यात्मरामायण में भी यही पंक्ति दोहराई गई है। मध्ययुग में अन्य भाषाओं की रामकथा परम्पराओं में भी यही शब्दावली अनूदित रूप में पुनरावृत्त हुई है (दे. तुलसीः रामचरितमानस ५.९.३ तृण धरि ओट कहत वैदेही) कम्ब रामायण भी यथाप्रसङ्ग इसी शब्दावली का तमिल रूपान्तर प्रस्तुत करता है। इस तरह प्रसङ्गानुसार विशेषण-विशेष्यात्मक, उपमानोपमेयात्मक, सम्बोधनात्मक, वर्णनात्मक पदावलियों वाले काव्यसूत्र श्रौत एवं स्मार्त- दोनों काव्य-परम्पराओं में प्रचुर मात्रा में उपलब्ध हैं। इन काव्यसूत्रों का अध्ययन, विशेषतः रामायण और महाभारत के विभिन्न पक्षों के अनुशीलन के लिये, दोनों की मौलिक एकसूत्रता की परख के लिए, अत्यावश्यक है।

इस काव्यसूत्रात्मक 'पुनरावृत्ति' तत्त्व की ओर ध्यान न जाने के कारण कभी-कभी विसंगतियाँ भी आ जाती हैं। जैसे भीष्मपितामह के निम्नलिखित स्वगत को ही हम देखें :

**कृन्तन्ति मम गात्राणि माघमासे गवामिव।**
**अर्जुनस्य इमे बाणा नेमे बाणाः शिखण्डिनः।। म.भा.६.११.४६०**

इसका सीधा-सादा अर्थ स्पष्ट है : जैसे माघ महीने की सर्दी गायों को मर्माहत कर देती है उसी तरह ये बाण मेरे (सारे) अंगों को मर्माहत कर रहे हैं। ये बाण अर्जुन के ही (हो सकते) हैं, शिखण्डी के नहीं।

किन्तु विशुद्ध वाक्यवैचारिक दृष्टि से देखने पर ऐसा लगता है कि "माघमासे गवामिव"- इस उपमान में न तो कोई कर्ता स्पष्ट है और न ही कर्म। अतः इसका, उपमेय की बहुवचनान्त 'कृन्तन्ति' क्रिया के साथ, व्याकरणसंगत सम्बन्ध आसानी से नहीं बैठता है। इस समस्या के चलते, विद्वान् टीकाकारों को अनेक पाठान्तरों की कल्पना करने को बाध्य होना पड़ा। वृश्चिकी के अर्थ में प्रयुक्त "मागमां" को कर्म मानकर, उसकी सन्तति "सेगवाः" को बहुवचनान्त कर्ता मानकर, विद्वान् टीकाकार अर्जुन मिश्र ने उपर्युक्त श्लोकार्थ का अर्थ किया, जिस तरह वृश्चिकी के उदरस्थ बच्चे उसकी पीठ का विदारण कर बाहर आ जाते हैं (मागमा वृश्चिकी प्रोक्ता तदपत्यानि सेगवा/वृश्चिकीं मातरं कृन्तन्ति। उदरस्थानि अपत्यानि पृष्ठं विदार्य बहिर्निर्गच्छन्तीत्यर्थः) उसी तरह ये बाण मेरे (भीष्म के) सारे अंगों का विदारण कर रहे हैं। वादिराज इसी तरह "सेगवाम्" (केकड़ी को) माघमा (केकड़ी का

उदरस्थ बच्चा) इस पाठान्तर को स्वीकार कर इसका अर्थ करते हैं, जैसे केकड़ी का बच्चा केकड़ी का पेट फाड़कर बाहर आ जाता है वैसे ही ....। नीलकण्ठ की दृष्टि में "माघमां सेगवा इव"– यह पाठ स्वीकार्य है। तद्नुसार वादिराज की व्याख्या में अन्तर्निहित शब्दार्थों का क्रम परिवर्तन करते हुए, नीलकण्ठ इसका अर्थ करते हैं – माघमां = कर्कटीम् = केकड़ी को, सेगवाः = तदपत्यानि = उसके उदरस्थ बच्चे (पीठ फाड़कर बाहर निकलते हैं उसी तरह ये बाण ....), कर्कट्या नाशहेतुर्गर्भ एवेति प्रसिद्धम्।

विद्वान् सम्पादक आचार्य बेलवलकर ने 'मासे' के नीचे तरङ्गित रेखा खींच कर इस पाठ की स्वीकार्यता पर प्रश्नचिन्ह अवश्य लगाया है, किन्तु अपनी विद्वतापूर्ण टिप्पणी में उन्होंने यह स्पष्ट किया है कि टीकाकारों के मतभेद के बावजूद "माघमासे गवामिव"– यही पाठ स्वीकार्य है क्योंकि इस श्लोक में अन्तर्निहित उपमा का मुख्य आधार भीष्मपर्व का ही निम्नलिखित श्लोक है :

**यथा हि शैशिरः कालो गवां मर्माणि कृन्तति।**
**तथा पाण्डुसुतानां वै भीष्मो मर्माण्यकृन्तत।।** (६.११३.७)

सच तो यह है कि एक ओर तो गाएँ स्वयं दुर्बल होती हैं (पुंगव/वृषभ के विपरीत) और फिर शिशिर ऋतु में वे और भी अधिक मर्मान्तक कष्ट झेलती हैं। युद्ध में आहत योद्धा के वर्णन के परिप्रेक्ष्य में यह उपमानचित्र मौखिक आशुकवि के मुख से अनायास स्फुरित हो जाता है। भीष्मपर्व और द्रोणपर्व में ही दस बार यह उपमानचित्र दोहराया गया है। उपर्युक्त दो श्लोकों के अतिरिक्त निम्नोद्धृत आठ श्लोक मौखिक काव्य-परम्परा के सौन्दर्योपकरण की दृष्टि से उल्लेखनीय हैं :

**वीक्षांचक्रुः समन्तात् ते पाण्डवा भयपीडिताः**
**त्रातारं नाध्यगच्छन्त गावः शीतार्दिता इव।।** (६.४५.४८)
**तत् कर्म प्रेक्ष्य बीभत्सोरतिमानुषमद्भुतम्।**
**सम्प्रावेपन्त कुरवो गावः शीतार्दिता इव।।** (६.११६.२६)
**तस्य हर्ष प्रणादेन बाणवेगेन चाभिभो।**
**प्राकम्पन्त रणे योधा गावः शीतार्दिता इव।।** (७.७.११७)
**तत् सैन्यमिषुभिस्तेन वध्यमानं समन्ततः।**
**बभ्राम तत्र तत्रैव गावः शीतार्दिता इव।।** (७.६६.२६)
**ते वध्यमाना द्रोणेन शक्रेणेव महासुराः।**
**समकम्पन्त पांचाला गावः शीतार्दिता इव।।** (७.१०१.४७)
**मन्येऽहं पाण्डवान् सर्वान् भरद्वाजशरार्दितान्।**
**शिशिरे कम्पमाना वै कृशा गाव इवाभिभो।।** (११७.१३०.६)
**ततस्ते व्याकुलीभूता राजानः कर्णपीडिताः।**

बभ्रमुस्तत्र तत्रैव गावः शीतार्दिता इव।। (७.१३४.२५)
त्रातारं नाध्यगच्छन्त गावः पङ्कार्दिता इव।
पिपीलिका इव क्षुण्णा दुर्बला बलिना रणे।। (६.१०२.७६)
(यहाँ उपमानचित्र किञ्चित् भिन्न है)

इस तरह युद्ध में किसी मर्माहत योद्धा के वर्णन के परिप्रेक्ष्य में शिशिर पीड़ित गाय का उपमानचित्र महाभारत के मौखिक आशुकवि को अत्यन्त प्रिय है। इसी प्रसङ्ग में यह उपमानचित्र कुछ गौण शब्दपरिवर्तन के साथ कम से कम दस बार भीष्म और द्रोणपर्व में ही दोहराया गया है। इस मौखिक काव्य-शैली को दोहराने वाली प्रवृत्ति के प्रति सावधान न रहने के कारण हम 'माघमा' और 'सेगवा' जैसे शाब्दिक महाजालों में उलझ जाते हैं। महाभारत के प्रवाचक यदि इन शब्दों के इन अर्थों में प्रयोग की परम्परा के उत्तराधिकारी होते तो महाभारत में ही इनका प्रयोग कम से कम दो-चार बार अवश्य करते। जयद्रथ के द्रौपदी की "आदास्यसे कर्कटकीव गर्भम् ३.२५२.६"–इस सर्वोक्ति में गर्भस्थ केकड़े को अपनी माँ केकड़ी की मृत्यु का (आत्महत्या का) कारण ख्याति करने वाला उपमानचित्र अवश्य हमारे सामने आता है। किन्तु यहाँ कवि ने 'माघमा' या 'सेगवा' जैसे अप्रचलित शब्दों का प्रयोग नहीं किया है और फिर द्रौपदी की गर्वोक्ति में जयद्रथ के स्वयंकृत कर्म ही उसकी मृत्यु के आवाहक के रूप में उपमेय हैं। उपर्युक्त "माघमासे गवामिव" का उपमेय, भीष्म की मर्मान्तक पीड़ा है जो "कर्कटी-गर्भ" के उपमानचित्र से उभरने वाले उपमेय से सर्वथा भिन्न है। यही बात उपर्युक्त आठों उद्धरणों में प्रयुक्त "शिशिर पीड़ित गाय" के उपमानचित्रों के सम्बन्ध में लागू होती है।

"शिशिर पीड़ित गाय" का उपमानचित्र एक बार शान्तिपर्व में कुलटा स्त्री के प्रसंग में भी प्रयुक्त हुआ है। यदि पुरुष समझदार न हो और घर के मायामोह में बुरी तरह फँस गया हो तो कुलटा उसके मांस का भक्षण उसी तरह करती है जैसे माघ के महीने की सर्दी के झोंके गायों का मांस भक्षण करते हैं (मर्मान्तक पीड़ा प्रदान करते हैं)

गृहस्नेहावबद्धानां नराणामल्पमेधसाम्।
कुस्त्री खादति मांसानि माघमासे गवामिव।। (१२.१३७.८५)

उपर्युक्त श्लोक राजा ब्रह्मदत्त और पूजनी (पक्षिणी) के रोचक संवाद का अंश है। इसकी विस्तृत व्याख्या महाभारत के ही शब्दों में :

कुभार्यां च कुपुत्रं च कुराजानं कुसौहृदम्।
कुसम्बन्धं कुदेशं च दूरतः परिवर्जयेत्।।
कुपुत्रे नास्ति विश्वासः कुभार्यायां कुतो रतिः
कुराज्ये निर्वृतिर्नास्ति कुदेशे नास्ति जीविका।।

**कुमित्रे संगतिर्नास्ति नित्यमस्थिरसौहृदे।**
**अवमानः कुसम्बन्धे भवत्यर्थविपर्यये।। गी.प्रे.म.भा. १२.१३६.९३-९५**

फलतः कुभार्या का 'कर्कटीगर्भ' की स्थानापन्न होना इस प्रसङ्ग में सम्भव नहीं प्रतीत होता। अवश्य ही वह अपने पति को विश्वस्त पति को बार-बार मर्मान्तक पीड़ा पहुँचाने के कारण माघ की सर्दी की स्थानापन्न बन सकती है। किन्तु विद्वान् सम्पादक ने भीष्मपर्व में तो, थोड़ा सन्देह रहते हुए भी "माघमासे गवामिव"– यही पाठ स्वीकार किया किन्तु यहाँ पर वादिराजसम्मत पाठ स्वीकार करते हुए स्पष्टतः "माघमा सेगवामिव"– इस रूप में इसका विभाजन कर दिया है जो न तो प्रसंगोचित है और न मौखिक काव्यशैली के ही अनुरूप प्रतीत होता है।

इस तरह महाभारत के काव्यतत्त्वों के सम्यक् अनुशीलन के लिए मौखिक काव्यधारा के सहज एवं बार-बार दोहराये जाने वाले, सौन्दर्याभिव्यक्ति के उपकरणों की परख अत्यावश्यक है।

## महाभारत में सौन्दर्याभिव्यक्ति

जैसा कि बी. राघवन् ने अपने "सम् कन्सेप्ट्स ऑफ दि अलंकारशास्त्र" (पृ.५०) में कहा है, शारीरिक सौन्दर्य से कदाचित् प्रणय को अलग करना आसान है किन्तु सौन्दर्यात्मक शाब्दिक या आर्थिक उपकरणों से (अलंकारों से) काव्य को अलग करना सम्भव नहीं है। निम्नलिखित पंक्तियाँ उद्धरणीय प्रतीत होती हैं :

"यह अभिव्यंजनात्मक विचलन (शब्द और अर्थ का यह चमत्कारपूर्ण प्रयोग) अलंकार है, यह सुन्दर काव्यात्मक शिल्प से सम्बद्ध है। प्रणय को शारीरिक तत्त्व से असम्बद्ध करना इसकी अपेक्षा से अधिक सरल है कि काव्य तत्त्व की अवधारणा को इसकी अभिव्यंजना से अलग किया जा सके।"

राघवन् के उपर्युक्त विचार जयदेव के चन्द्रालोक के निम्नलिखित उद्गार से अनुप्राणित हैं :

**अङ्गीकरोति यः काव्यं 'शब्दार्थावनलङ्कृती'।**
**असौ न मन्यते कस्मादनुष्णमनलं कृती।। (१.८)**

आनन्दवर्धन ने भी सहज (अपृथग्यत्ननिर्वर्त्य) अलङ्कार को सौन्दर्याभिव्यक्ति के महत्त्वपूर्ण उपकरण के रूप में स्वीकार किया है।

महर्षि व्यास द्वारा प्रवर्तित, महाभारत की सुदीर्घ मौखिक काव्य-परम्परा, सुनियोजित रससिद्ध परम्परा है। भले ही इसका मुख्य आस्वाद्य रस शान्त हो, किन्तु वीर एवं श्रृंगार तथा अन्य रस भी अप्रधान माने जाने पर भी भारती कथा या कथाओं में कम आस्वाद नहीं है।

इन रसों की अभिव्यक्ति में प्रसादगुणसम्पन्न वैदर्भी रीति तो साधक बनती ही है। यों भी मौखिक श्रव्य काव्य-परम्परा में "स्फुरदधनुर्निः स्वनतद्धानशुणप्रगल्भवृष्टिव्ययितस्य सङ्गरे" वाली समासबहुल शैली प्रायः सम्भव नहीं है। इनकी अभिव्यक्ति में सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाते हैं 'सादृश्यलक्ष्मी' की भित्ति पर आधारित उपमालङ्कार। महाभारत की उपमाएँ स्वतः आनन्दवर्धन के अपृथग्यत्ननिर्वर्त्यता-सिद्धान्त का अनुसरण करती हैं।

अप्पयदीक्षित की चित्रमीमांसा के शब्दों में, जैसे एक ब्रह्म के ज्ञान से समस्त प्रपंचात्मक विश्व ज्ञात हो जाता है, उसी तरह एक उपमालङ्कार के सम्यक् ज्ञान से सभी अलङ्कार ज्ञात हो जाते हैं, उपमा ही वह नर्तकी है जो विभिन्न वेष-भूषाओं एवं विभिन्न मुद्राओं में काव्यरंगमंच पर नृत्य करती हुई सहृदयों का मनोरंजन करती है :

> **तदिदं चित्रं विश्वं, ब्रह्मज्ञानादिवोपमाज्ञानात्।**
> **ज्ञातं भवतीत्यादौ, निरूप्यते निखिलभेदसहिता सा।**
> **उपमैका शैलूषी, सम्प्राप्ता चित्रभूमिकाभेदान्।**
> **रंजयति काव्यरङ्गे, नृत्यन्ती तद्विदां चेतः।।**

उपमालङ्कार सादृश्यमूलक होते हैं। सौन्दर्याभिव्यक्ति को प्रभावशाली बनाने के लिए, भावावेशजन्य मौखिक काव्यधारा स्वतः अपनी प्रातिभशक्ति से ऐसे सुपरिचित प्रख्यात सादृश्यप्रतीकों को ढूँढ लेती है जो वर्ण्य वस्तु को और भी अधिक आस्वाद्य बना देते हैं और साथ-साथ वाचन-श्रवण के सुदीर्घप्रवाह को सुखमय गति प्रदान करते हैं। ये सादृश्यप्रतीक किसी युग या किसी समाज की सांस्कृतिक चेतना के प्रतिबिम्ब भी हुआ करते हैं।

इस तरह महाभारत की सौन्दर्याभिव्यक्ति या महाभारत के काव्यसौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में इन सादृश्यप्रतीकों या उपमानों का अध्ययन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण प्रतीत होता है।

महाभारत के उपमानों के क्षेत्र व्यापक और विशाल हैं। कुछ सुप्रयुक्त उपमानों के क्षेत्र निम्नलिखित हैं :–

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | देव, देवियाँ | २. | यज्ञ |
| ३. | अग्नि | ४. | सूर्य |
| ५. | चन्द्र | ६. | ग्रह |
| ७. | नक्षत्र | ८. | पृथ्वी |
| ९. | आकाश | १०. | विद्युत् |
| ११. | वायु | १२. | समुद्र |
| १३. | सरोवर | १४. | नदी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १५. | पशु | १६. | पक्षी |
| १७. | वन | १८. | पेड़-पौधे |
| १९. | पर्वत | २०. | खनिज |
| २१. | प्राचीन ऋषि और राजा | २२. | जीवन के विभिन्न पक्ष |
| २३. | दार्शनिक तत्त्व | २४. | अतिप्राकृतिक तत्त्व |
| २५. | भौतिक संस्कृति के विभिन्न पक्ष | | |

महाभारत की युद्धभूमि के विभिन्न पक्षों के कुछ पुनः पुनः दोहराये जाने वाले सादृश्य प्रतीकों के उदाहरण नीचे दिए जा रहे हैं :

| | | |
|---|---|---|
| (क) योद्धा (तेजस्वी) | १. | भूतपतिप्रकाशः (शिव के समान) |
| | २. | देवराजसमद्युतिः (इन्द्र के समान) |
| | ३. | अमरप्रतिमः (देव के समान) |
| | ४. | तेजसा भास्करो (सूर्य के समान) |
| | ५. | विभावसुसमद्युतिः (अग्नि के समान) |
| | ६. | कनकप्रभः (सोने के समान) |
| (कक) योद्धा (भयंकर) | १. | युगान्तकाले संक्रुद्धः (प्रलयकाल में क्रुद्ध) शक्तिपिनाकीव महाबलः (बलशाली शिव के समान) |
| | २. | कालान्तकयमोपमः (यमराज के समान) (भावावेश में एक के स्थान पर तीन पर्यायों का एक ही स्थान पर प्रयोग/वनपर्व और भीष्मपर्व में ही इस तरह के, इस प्रतीक के, कम से कम १२ प्रयोग हुए हैं) |
| | ३. | वज्रसमानवीर्यः (वज्र के समान) |
| | ४. | आविष्ट इव (भूतोन्माद से ग्रस्त) |
| (ककक) योद्धा | १. | सामान्य उपमानः पुरुषर्षभः, नरसिंह, पुरुषव्याघ्रः (वृषभ, सिंह या व्याघ्र के समान) |
| | २. | मत्तवारणविक्रमः प्रभिन्न इव वारणः वारणौ षष्टिहायनौ, मत्ता यथा हैमवता गजेन्द्राः दशनागबलान्वितः, नागायुतसमप्राणः |

| | | |
|---|---|---|
| | मत्त गजेन्द्र | " |
| | साठ साल के | " |
| | हिमालय के मत्त | " |
| | दस | " |
| | दस हजार | " |
| (ख) दो योद्धाओं या सेनाओं का युद्ध | १. देवदानवयोरिव | |
| | २. वृत्रवासवसोरिव | |
| | ३. मयशक्रौ यथा पुरा | |
| | ४. शक्रह्लादयोरिव | |
| | ५. शक्रशम्बरयोरिव | |
| | ६. बलिवासवयोरिव | |
| | ७. वालिसुग्रीवयोर्भ्रात्रोः | |
| | ८. द्वयोःसागरयोरिव | |
| | ९. अङ्गारकबुधाविव | |
| | १०. शुक्राङ्गारकयोरिव | |
| | ११. यथा बुधश्च शुक्रश्च | |
| | १२. यथा दिवि महाघोरौ राजन् बुधशनैश्चरौ | |
| (ग) एक या अनेक शत्रुओं का आक्रमण | १. राक्षसं दुद्रुवः सर्वे ग्रहाः पंच यथा रविम् | |
| | २. यथा युगक्षये घोरे-चन्द्रमाः पंचभिर्ग्रहैः | |
| | ३. राहुः खे शशिनं यथा | |
| | ४. वज्रपाणिमिवासुराः | |
| | ५. बलो वज्रधरं यथा | |
| | ६. वृत्रोदेवचमूं यथा | |
| | ७. व्यात्तानन (व्यादितास्य) मिवान्तकम् | |
| | ८. वायुश्चण्ड इव द्रुमम् | |
| | ९. मत्तो मत्तमिव द्विपम् | |
| | १०. युद्धार्थी वाशिताहेतोर्गजः प्रतिगजं यथा | |
| | ११. सिंहः क्षुद्रमृगं यथा | |
| | १२. गरुत्मानिव पन्नगम् | |

| | | |
|---|---|---|
| (घ) आक्रमण से त्रस्त, अस्त व्यस्त या आहत योद्धा या सेना | २. | प्रविव्यधुः पङ्कगता इवोष्ट्राः |
| | ३. | त्रातारं नाध्यगच्छन्त गावः शीतार्दिता इव |
| | ४. | अगोपमिव चोद्भ्रान्तं गोकुलं तद् बलं मम |
| | ५. | सिंहं क्षुद्रमृगा इव |
| | ६. | माघमासे गवामिव |
| (ङ) योद्धा की प्रतिरोध-शक्ति | १. | तस्थौ गिरिरिवाचलः |
| | २. | तस्थौ स्थाणुरिवाचलः |
| | ३. | भिद्यमान इवाचलः |
| (च) अस्त्र-शस्त्र | १. | इन्द्राशनिसमस्पर्शम् |
| | २. | वज्राशनिसमस्पर्शम् |
| | ३. | कालदण्डोपमम् |
| | ४. | यमदण्डाशनिप्रभम् |
| | ५. | शरांश्चाशीविषोपमान् |
| (छ) सेना का तितर-बितर करना | १. | तूलराशिमिवानलः |
| | २. | दिवीवाभ्राणि मारुतः |

युद्धभूमि के अतिरिक्त कुछ उपमेय या वर्ण्य वस्तुओं के सादृश्य प्रतीक भी उदाहरणार्थ अवलोकनीय हैं :

| | | |
|---|---|---|
| (क) श्वेत वर्ण | १. | शङ्खाँश्च गोक्षीरनिभान् |
| | २. | शशिसन्निभम् |
| | ३. | अश्वैश्च रजतप्रख्यैः |
| | ४. | ततो गोक्षीर-कुन्देन्दुमृणालरजतप्रभम् |
| | ५. | ततो भस्म क्षताद् राजन् निर्गतं हिमसन्निभम् |
| | ६. | श्वेतग्रहमिवोदितम् (श्वेतग्रहः = शुक्रः) |
| (ख) सुन्दर पुरुष | १. | सोमवत् प्रियदर्शनः |
| | २. | स चाश्विरूपसदृशः |
| | ३. | कन्दर्प इव रूपेण |
| (ग) सुन्दरी | १. | दरवर्णिनी |
| | २. | अमरवर्णिनी |
| | ३. | श्रीरिवरूपिणी |

| | | |
|---|---|---|
| | ४. | रतीमिव |
| | ५. | किन्नरीमिव |
| | ६. | स्त्रियश्चाप्सरसोपमाः |
| | ७. | मत्तकाशिनी |
| | ८. | वेदीविलग्नमध्येव |
| | ९. | रम्भोरुः |
| | १०. | ऊरूगजकरोपमौ |
| | ११. | वरारोहा |
| (घ) आदर्श दाम्पत्य | | शान्ता चैनं पर्यचरद् यथावत्<br>रवे रोहिणी सोममिवानुकूला।।<br>अरुन्धती वा सुभगा वसिष्ठं<br>लोपामुद्रा वाऽपि यथा ह्यगस्त्यम्।<br>नलस्य वा दमयन्ती यथाऽभूद्<br>यथा शची वज्रधरस्य चैव।।<br>नाडायनी चेन्द्रसेना यथैव<br>वश्या नित्यं मुद्गलस्याजमीढ।<br>तथा शान्ता ऋष्यशृङ्गं वनस्थं<br>प्रीत्या युक्ता पर्यचरद् नरेन्द्र।।<br>म.भा.३.११३.२२-२४ |
| (ङ) आत्महत्या | १. | यथा नलं प्रज्वलितं<br>पतङ्गा समभिद्रुताः |
| | २. | आदास्यसे कर्कटकीव गर्भम् |
| | ३. | यथा च वेणुः कदली नलो वा<br>फलत्यभावाय न भूतयेत्मनः। |
| (च) वृद्धि/अभ्युदय | १. | शुक्लपक्षे यथा शशी |
| | २. | कुलं सागरवद् यथा |
| | ३. | सर्वे ववृधरल्पेन कालेनाटिस्वव नीरजाः |
| (छ) सम्मान/प्राधान्य | १. | दिवौकस इवेश्वरम् (ईश्वरः = शिवः) |
| | २. | देवानामिव देवेश प्रजापतिमुपासताम् |
| | ३. | आदित्यानां यथा विष्णुः |
| | ४. | यथा शक्रो बृहस्पतेः |

| | | |
|---|---|---|
| (ज) अनासक्ति और असावधानी | १. | यथा पर्णे पुष्करस्येव सिक्तं जलं न तिष्ठेत् पथ्यमुक्तं तथाऽस्मिन्। |
| | २. | न तेषु सज्जते स्नेहः पद्मपत्रेष्विवोदकम्॥ |
| | ३. | पद्मपत्रमिवाम्भसा। |
| (झ) अगणित दान | १. | यथा वा दिवि तारकाः |
| | २. | यथा वा वर्षतो धारा |
| (ञ) ऊँचाई | १. | महाशाल इवोद्गतः |
| | २. | प्रांशुः कनकतालाभः |

उपर्युक्त उद्धरण महाभारत की सौन्दर्याभिव्यक्ति के सहज सादृश्य प्रतीकों के विशाल क्षेत्र का दिग्दर्शन कराते हैं। आवश्यकता है इन सादृश्य प्रतीकों के विश्वकोष-निर्माण की। तभी सौन्दर्याभिव्यक्ति के इन महत्त्वपूर्ण उपकरणों के ऐतिहासिक और भौगोलिक विस्तार का सम्यक् अध्ययन करना सम्भव हो सकेगा।

इतना अवश्य है कि महाभारत में प्रयुक्त उपमान (सादृश्य प्रतीक) कवि के लौकिक, व्यावहारिक ज्ञान एवं सूक्ष्म दृष्टि के भी परिचायक हैं, उदाहरणार्थ :–

भगदत्त द्वारा आतंकित विशाल पाण्डवी सेना वैसे ही संकुचित हो गई जैसे आग पर रखा गया चमड़ा (सिकुड़ जाता है)

**तेन संलोड्यमानं तु पाण्डूनां तद्बलं महत्।**
**संचुकोच महाराज चर्मेवाग्नौ समाहितम्॥ म.भा.६.६१.५४**

लोभी राजा झूठे आश्वासनों से (जीभ देकर) अन्य लोभी लोगों को ठगकर राज्य का अपहरण उसी तरह करता है जैसे साहिल (शल्यक) अपनी जीभ बाहर निकाल कर छोटे-छोटे कीट पतंगों को (जो उसे मांस समझकर उसकी ओर स्वयं टूट पड़ते हैं) उस पर बिठाकर उन्हें चुपचाप निगल जाता है।

**जिह्वां दत्वां बहूनां हि क्षुद्राणां लुब्धचेतसाम्।**
**निकृत्या लभते राज्यमाहारमिव शल्यकः॥ ३.३४.५७**

कर्ण की धनुर्विद्या का प्रयोग देखने के लिए बैठे हुए लोग अचानक इस तरह उठ खड़े हुए जैसे किसी यन्त्र ने उन्हें ऊपर फेंक दिया हो :

**यन्त्रोत्क्षिप्त इव क्षिप्रमुत्तस्थौ सर्वतो जनः॥ १.१२६.१०**

सबसे बड़ी बात इन सादृश्य प्रतीकों के सम्बन्ध में यह है कि ये महाभारत तक सीमित नहीं हैं। इनका क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है।

अभिज्ञानशाकुन्तलम् के प्रसिद्ध "मृगानुसारिणं साक्षात् पश्यामीव पिनाकिनम्" मृगयावर्णनात्मक उपमान को देखें। इसे महाकवि का मौलिक उपमान मानकर विद्वानों ने काल-निर्धारण करने का भी प्रयास किया है। किन्तु वस्तुतः यह उपमान हमें प्राचीन भारतीय मौखिक काव्य-परम्परा की विरासत के रूप में ही प्राप्त हुआ है। तुलनार्थ देखें :

**यथा हि भगवान् रुद्रो विद्ध्वा यज्ञमृगं दिवि।**
**अन्वगच्छद् धनुष्पाणिः पर्यन्वेषँस्ततस्ततः।। म.भा.१.३६.१२**

यह मृग या विहारी परीक्षित् का वर्णन है। इस उपमान का मौलिक स्वरूप आकाश में आर्द्रा नक्षत्र द्वारा मृगशिरा का अनुसरण करना है। यह भी उपर्युक्त पंक्तियों में "यज्ञमृगं दिवि" से स्पष्ट हो जाता है। "रुद्रस्तारामृगं यथा" यह भी कई बार महाभारत में (तु.३.२६२.१६) रामायण में दोहराया गया है।

इसी तरह "तस्थौ स्थाणुरिवाचलः"– यह महाभारत का प्रसिद्ध उपमानात्मक अनुष्टुप् का पाद अभिज्ञानशाकुन्तलम् के अन्तिम अंक में महर्षि मारीच के वर्णन के प्रसंग में "वल्मीकार्ध. ..." इस शार्दूलविक्रीडित के चतुर्थ पाद को अलंकृत करता है।

कुमारसम्भव का "मार्गाचलव्यतिकराकुलितेव सिन्धुः शैलाधिराजतनया न ययौ न तस्थौ" महाभारत के ही "पंचपर्वतमध्यस्था नदीवाकुलतां गता" ३.१२.१७ की प्रतिच्छाया है।

महाभारत का "प्रज्ञाप्रासादमारुह्य" ३.१९८.९३ धम्मपद २.८ में प...पासादमारुह्य के रूप में प्रतिबिम्बित होता है।

ये सादृश्य प्रतीक, आलंकारिक शब्दावली में, उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अतिशयोक्ति, अर्थापत्ति, विरोध, परिसंख्या, व्यतिरेक, प्रतीप, सन्देह, भ्रान्तिमान्, तुल्ययोगिता, सहोक्ति, काव्यलिंग, विषम, समासोक्ति, आदि अलंकारों के भी सहज, सरल वेष धारण करते हैं।

महाभारत में प्रयुक्त बहुत से मुहावरे आज भी लोकभाषाओं में प्रचलित हैं। ऐसे कुछ मुहावरों के उदाहरण अवलोकनीय हैं :

कर्ण भीष्म से कहता है :

**"राधेयोऽहं कुरुश्रेष्ठ नित्यं चाक्षिमतस्तव" ६.११७.५**

इस तरह कर्ण अपने आपको भीष्म की "आँखों की किरकिरी" मानता है। इसके विपरीत, सभी पाण्डव सदा द्रौपदी का मुँह निहारते रहते हैं : मुखप्रेक्षाश्च ते सर्वे ३.२२२५

भीम के बिना अर्जुन कर्ण के पैर की बराबरी नहीं कर सकते :

न पादरजसा तुल्यं : ३.५३.६

संस्कृत का प्रसिद्ध मुहावरा (पंक धोने से अच्छा है कि उससे दूर ही रहा जाए) भी महाभारत का ही है :

अतश्च धर्मिभिः पुम्भिरनीहार्थः प्रशस्यते।
प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शनं वरम्।। ३.२.४७

भोजपुरी का प्रसिद्ध मुहावरा "जे ही बरतन में खाई ओही में छेद करी" भी प्राचीन भारतीय मौखिक परम्परा का ही प्रातिनिध्य करता है :

"को हि तत्रैव भुक्त्वाऽन्नं भजनं भेत्तुमर्हति" १.२१२.२७ सुभद्राहरण के परिप्रेक्ष्य में, यह बलदेव की, अर्जुन के प्रति व्यङ्ग्योक्ति है।

श्लेषगर्भित समासोक्ति का भी निम्नलिखित उदाहरण महाभारत की सौन्दर्याभिव्यक्ति के प्रभविष्णु उपकरण के रूप में उल्लेखनीय है :

.... ताम्रपल्लवबाहवः।
विदूरजातश्च लताः समाश्लिष्यन्त पादपान्।। ३.१२.१२

लताओं द्वारा वृक्षों के आलिङ्गन का यह वर्णन कितना स्पृहणीय है। प्रेयसी दूरस्थ परिवारों में ही जन्म लेती है। यह भाव भी किस तरह "विदूरजाताः" से ध्वनित होता है। 'पादपान्' से भी सम्भवतः प्रिय की, प्रिया के पादाघात के लिए, परम्परागत उत्कण्ठा के भाव ध्वनित हो रहे हैं।

इस तरह जोहानस नोबेज साहब का यह मानना है कि भारतीय परम्परा ने महाभारत को काव्य के रूप में स्वीकार नहीं किया है, समीचीन नहीं प्रतीत होता। सच तो यह है कि उनके ही निम्नलिखित उद्गार भारतीय परम्परा के महाकाव्यत्व के विशिष्ट स्थान की पुष्टि करते हैं :

"किन्तु क्या कोई व्यक्ति इस बात को अस्वीकार कर सकता है कि इस महान् आर्षग्रन्थ में भी ऐसे अनेक स्थल उपलब्ध हैं जो काव्यशैली की विशेषताओं को अत्यधिक निकटता से प्रदर्शित करते हैं"।

योगिराज श्री अरविन्द के शब्दों में :

"मेरी मान्यता है कि अनेक शिक्षित युवक भारतीयों में यह धारणा पायी जाती है कि महाभारत काव्य और कल्पना के किंचित् मात्र तत्त्व से भी रहित बूढ़ी दादी-नानियों की कहानियों का संग्रह है किन्तु जिन लोगों ने काव्य के मूलस्रोत में थोड़ा बहुत भी अवगाहन किया है और जो इन पार्वत्य स्रोतों की पवित्रता और प्रखरता को समझ सकते हैं उनके लिये व्यास का इस अनावृत एवं अनलंकृत काव्य उसी तरह आनन्ददायक होगा जैसे ग्रीष्मऋतु की ऊष्मा में किसी शीतल निर्झर में स्नान करना। उन्हें पता चलेगा कि यह आत्मा के लिये शक्ति और स्फूर्ति का प्रेरणादयक तत्त्व है। यहाँ व्यक्ति को ऐसे मस्तिष्क से सम्पर्क होता है जिसका अत्यधिक सम्पर्क शक्ति, साहस तथा सहनशीलता को वितरित करने का सामर्थ्य रखता है। यहाँ ऐसे कतिपय तत्त्व हैं जो इस अन्तर्निहित शक्ति से सम्पन्न हैं और उन लोगों द्वारा मूल्यवान् माने जाते हैं जिन्होंने इन तत्त्वों का गम्भीरता से अनुभव किया है। पार्वत्य प्रदेश के वायु अथवा कठोर परिश्रम और संकट से युक्त सशक्त मन का संघर्ष, वेदान्त दर्शन, निष्काम धर्म का आदर्श, व्यास के काव्य के ये तीनों परस्पर

अत्यधिक सम्बद्ध तत्त्व वे बौद्धिक शक्तियाँ हैं जो समान प्रभाव और आकर्षण उत्पन्न करती हैं"।

श्री अरविन्द के उपर्युक्त उद्गार महाभारत के काव्य-सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। अवश्य ही जो तथ्य महाभारत के काव्य-सौन्दर्य के सम्बन्ध में ऊपर कुछ विस्तार से बतलाए गए हैं उनको यदि सामने रखा जाए तो व्यास के इस "काव्यं परमपूजितम्" को मानने में कुछ कठिनाई का अनुभव होगा। इतना अवश्य है कि परवर्ती लिखित काव्यों में जो परिष्कृत, अलंकृत शैली विकसित हुई और जो अलंकारशास्त्रीय नियमों की "अति निर्वहणैषिता" दृष्टिगोचर होती है वह न तो वाल्मीकि के आदिकाव्य में मिलेगी और न व्यास के इस महत्त्वपूर्ण और वजनदार महाभारत काव्य में। व्यास की यह कविता कालिदास की शकुन्तला की तरह जो न नग्न है और न चीनांशुकधारिणी है, न अनलंकृत है और न अलंकारों के बोझ से झुकी हुई है– वल्कलधारिणी, पुष्पपल्लवालंकृता शकुन्तला की तरह रमणीय है :

**इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी।**
**किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।।**

जैसा कि इन पंक्तियों के लेखन ने पूर्व प्रकाशित विनम्र शोधप्रबन्ध में (वस्तुतः यह निबन्ध प्रायः उसी का सार संक्षेप है) अपने उपसंहारात्मक विचार व्यक्त किए हैं :

"जैसा कि हमें विदित है, कथ्यभाषा इस बात में लिखित भाषा से भिन्न है कि पूर्ववर्ती परवर्ती की अपेक्षा सम्भवतः कम संस्कृत होती है। यह भेद साहित्य में भी प्रतिबिम्बित होता है। मौखिक साहित्य वाक्य रचना के उस कृत्रिम परिष्कार और अलंकरणों से मुक्त होता है, जो लिखित साहित्य की तात्त्विक विशेषता कहे जा सकते हैं। यही कारण है कि नैषधीयचरित, शिशुपालवध, किरातार्जुनीय, यहाँ तक कि रघुवंश के अध्येता को महाभारत की शैली अत्यधिक सरल, अतार्किक और वाक्यरचनागत अनियमितताओं से युक्त क्यों ज्ञात होती है? किन्तु यदि वह यह अनुभव कर लेता है कि महाभारत मूलतः सामान्य पाठकों के लिये लिखित साहित्य की अपेक्षा श्रोताओं के लिये मौखिक रूप में प्रसारित किया गया है तो उसे महाभारत ऐसे मौखिक काव्य के स्वाभाविक तत्त्व के रूप में ज्ञात होगा जिसका प्रमुख लक्ष्य श्रोताओं पर दार्शनिक, नैतिक एवं भावनात्मक प्रभाव डालने वाली कथाओं में है। हमें यही बात बाण की कादम्बरी से ज्ञात होती है जिसके अनुसार कादम्बरी काव्य की नायिका वेणुवादन के साथ महाभारत का संगीत सुनाती वर्णित की गयी है"।

महाभारत का काव्य-सौन्दर्य सहज, अकृत्रिम सौन्दर्य है। वह सदैव हमारा हृदयस्पर्श करता रहा है, करता रहेगा।

महाभारत प्रकृतिवर्णनों का तो अक्षय भण्डार है। निम्नलिखित दो उदाहरण– दोनों

में उत्प्रेक्षा की छटा स्पष्ट है—न केवल महाभारत के प्रकृतिवर्णन-सौन्दर्य की दृष्टि से, बल्कि उत्तरवर्ती कवियों के सहज प्रेरणास्रोत के रूप में भी उल्लेखनीय है :

विषमच्छेदरचितैरनुलिप्तमिवाङ्गुलैः।
विमलैर्धातुविच्छेदैः कांचनांजनराजतैः।। ३.१४६.२४

यह गन्धमादन पर्वत का वर्णन है। सुनहले, काले और सफेद रंग के सुरम्य धातुओं से लदा पर्वत ऐसा प्रतीत हो रहा है मानों उसके शरीर में (किसी कलाकार द्वारा) अंगुलियों की तरह-तरह की रंग-बिरंगी रेखाओं द्वारा श्रृंगार चित्रित किया गया हो। (शब्दशः हाथी यहाँ सादृश्यप्रतीक के रूप में वर्णित नहीं है। किन्तु अभिप्रेत सादृश्य यही प्रतीत होता है)

रेवां द्रक्षस्युपलविषमे विन्ध्यपादे विशीर्णां
भक्तिच्छेदैरिव विरचितां भूतिमङ्गे गजस्य।। मेघदूत पृ.१६

इसी तरह :

स्रस्तांशुकमिवाक्षोभ्यैर्निम्नगानिःसृतैर्जलैः।। ३.१४६.२७

यह भी गन्धमादन पर्वत का ही वर्णन है। गन्धमादन पर्वत से कई झरने अबाध गति से गिर रहे हैं। ऐसा लगता है कि इसके वस्त्र नीचे (ससर) गिर रहे हैं।

तुलनार्थ पुनः देखें :

तस्योत्सङ्गे प्रणयिन इव स्रस्तगङ्गादुकूलां
न त्वं दृष्ट्वा न पुनरलकां ज्ञास्यसे कामचारिन्।। मेघदूत पृ.६१,४१ भी तुलनीय।

कुल मिलाकर, महाभारत, वस्तुतः भारतीय काव्य-सौन्दर्य-परम्परा का मूलाधार है। यह स्वयं सहज काव्य-सौन्दर्य से अनुप्राणित है। परवर्ती काव्य-परम्परा का, विशेषतः कालिदासीय सौन्दर्य-परम्परा का, तो यह प्रेरणास्रोत है ही।

# महाभारत में चित्रित समाज

महाभारत एक आकर ग्रन्थ है। इस महान ग्रन्थ के प्रणेता महर्षि कृष्णद्वैपायन (व्यास) ने इसे पञ्चम वेद कहा है। वैदिक (सनातन) धर्म का सर्वांगीण प्रतिपादन इस ग्रन्थ में उपलब्ध होता है। उपनिषदों एवं विभिन्न दर्शनों के चरम तत्त्वों का मूल्यांकन महाभारत में हुआ है। अध्यात्मशास्त्र के रूप में इसकी अद्वितीयता कहीं से भी संन्दिग्ध नहीं है। यह साहित्य का अक्षुण्ण उत्स और कवियों का प्रेरणा स्रोत आर्ष महाकाव्य है जिसकी उपजीव्यता स्वयं महर्षि व्यास ने तो घोषित की ही है, परवर्ती सारस्वत सृष्टि प्रमाणित भी करती है। महाभारत केवल प्राचीन भारत का राजनैतिक इतिहास ही नहीं प्रस्तुत करता, अपितु यह उस काल के समाज और संस्कृति का एकान्त निदर्शन भी है।

विषयवस्तु की व्यापकता और आकार की विशालता का गौरव, महाभारत को विश्व की महनीय कृतियों के शीर्ष पर प्रतिष्ठित करता है जिसकी उपमा कहीं नहीं मिलती। अगाध-अपार उदधि के समान यह ग्रन्थ स्वंय ही अपनी उपमा बना हुआ है। विश्वज्ञान का ऐसा कोई भी क्षेत्र नहीं और मानव जीवन का ऐसा कोई भी पक्ष नही, जहाँ महाभारतकार की दृष्टि न पहुँची हो-

**धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।**
**यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित।।**[1]
**(महाभारत, आदिपर्व, २,३६०)**

इसीलिए महाभारत का आदर सर्वत्र है और यह सबके लिए उपादेय है। हो सकता है कि महाभारत का प्रारम्भिक स्वरूप केवल कौरव-पाण्डवों के मध्य युद्ध वर्णन तक ही सीमित रहा हो किन्तु महाभारत के वर्तमान स्वरूप को देख कर निःसन्देह कहा जा सकता है कि इसका युद्ध वर्णन गौण हो गया और सत्योन्मीलन तथा मानव-पथ-प्रदर्शन ही इसका प्रधान उद्देश्य हो गया। इस कालजयी ग्रन्थ की महनीयता और सौन्दर्य से मुग्ध तथा विस्मित होकर सभी नतमस्तक हो जाते हैं-

**नमः सर्वविदे तस्मै व्यासाय कविवेधसे।**[2]

अंग्रेजी की एक उक्ति का अनुवाद है-मनुष्य एक बुद्धिमान पशु है'[3]। जीव विकास की अवधारणा के अनुसार भी मनुष्य मूलतः पशु ही है। आज भी इसकी सहज प्रवृत्तियों में इसका पशुत्व सदैव परिलक्षित होता है।

---

१. **महाभारत**, आदिपर्व, २.३६०
२. बाणभट्ट, **हर्षचरित**,१,४
३. Man is a wise animal

क्रोधावेग में दाँतों और नाखूनों का आयुध के रूप में प्रयोग करना, आज भी इस तथ्य को प्रमाणित करता है। इसमें नीतिकारों ने मनुष्य और पशु के भेदक तत्त्व को धर्म कहा है अन्यथा आहार, निद्रा, भय और मैथुन-ये चारो सहज प्रवृत्तियाँ मनुष्य और पशु में समान रूप से पायी जाती हैं।[1] बुद्धि के सात्विक रूपों में धर्म भी एक है।[2]

अतः उक्त अंग्रेजी कहावत का हमारा शास्त्रानुमोदित अनुवाद होगा-मनुष्य एक धर्मवान् पशु है। इस प्रकार मनुष्य को पशु से श्रेष्ठतर बनाने में बुद्धितत्त्व या धर्मतत्त्व ही प्रमुख कारण है। महाभारतकार की दृष्टि में भी इस संसार में मनुष्य से श्रेष्ठ अन्य कुछ भी नहीं है:-गुह्यं ब्रह्म तदिदं वो ब्रवीमि न मानुषाच्छ्रेष्ठतरं हि किंचित्।[3]

संस्कृत कोशकारों ने समूह की दृष्टि से भी मनुष्य और पशु में अन्तर स्पष्ट किया है। पशुओं के समूह को 'समज' और मनुष्यों के सङ्घ को 'समाज' कहते है।[4] इसलिये मनुष्य को सामाजिक प्राणी कहा जाता है। मनुष्य 'व्यष्टि' है और समाज 'समष्टि'। मनुष्य और समाज का अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है। मनुष्य के बिना समाज का अस्तित्व नही है और समाज से पृथक् मनुष्य, मनुष्य होकर नहीं जी सकता। अतः वे एक दूसरे से अत्यधिक प्रभावित हैं तथा प्रभावित करते हैं।

मनुष्य का वास्तविक परिचय उसके समाज द्वारा ही होता है। समाज परम्पराओं और मर्यादाओं से बँधा होता है। समाज में रहने वालों को न केवल उनका पालन करना होता है अपितु उन्हें आगे बढ़ाने, उन्हें सुदृढ़ करने का नैतिक दायित्व भी उन्हीं पर होता है। मनुष्य की जीवन पद्धति, उसका स्वभाव, उसकी रुचियाँ समाज के ही माध्यम से उचित रीति से विकसित होती हैं और ये समष्टिरूप में नियमित होकर उस समाज की संस्कृति का निर्माण करते हैं। सभ्यता समाज का बाह्य कलेवर और संस्कृति उसका अन्तःकरण है। संस्कृति के बिना कोई भी समाज चिरञ्जीवी नहीं होता। अतः समाज की प्राणवत्ता के लिए संस्कृति की भूमिका अनिवार्य रूप से महत्वपूर्ण होती है।

महाभारतकार ने मानवता का विशद-निरूपण किया है। उन्होंने हर दृष्टि से मानवीय पक्षों का सूक्ष्म आलोचन किया है। मनुष्य को प्रत्येक स्तर से जाँचा परखा है और निःसन्देह, मनुष्य को मनुष्य के रूप में ही देखा है न तो उसे देवत्व कोटि में उन्नीत किया है और न ही उसे दानव कोटि मे अवनीत किया है। मानव को मानवेतर दृष्टि से देखने की तनिक भी चेष्टा वहाँ नहीं हुई है। मानवमात्र के स्वभाव का समुचित मूल्यांकन करने में महाभारतकार ने किसी भी प्रकार का न तो पक्षपात किया है और न ही पूर्वाग्रह प्रदर्शित

---

१. आहार-निद्रा-भय-मैथुनञ्च समानमेतत्पशुभिर्नराणाम्।
धर्मो हि तेषामधिको विशेषो धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः।।

२. अध्यवसायो बुद्धिधर्मो ज्ञान विराग ऐश्वर्यम्-सांख्यकारिका,२३

३. महाभारत, शान्तिपर्व, २९९,२०

४. 'पशूनां समजोऽन्येषां समाजः'-अमरकोश २,५,४२

किया है। महाभारत में स्वाभाविक और अस्वाभाविक व्यवहार, वृत्तान्तादि का विचित्र समावेश है। महाभारत के स्त्री-पुरुष पात्रों के चरित और चरित्र दोनो ही विचित्र हैं। उनका सामाजिक आचार-व्यवहार और भी विस्मयकारी है। तथापि तत्कालीन अनेक सामाजिक और धार्मिक आचार आज भी भारतीय समाज में यथावत् विद्यमान है। आचार-परम्परा का अनुशीलन करके हम तत्कालीन मनुष्य के बारे में अच्छी तरह समझ सकते हैं। हम उस काल के समाज को रेखांकित कर सकते हैं, और संस्कृति को भी चित्रित कर सकते हैं। महाभारतकार तो महाकाल की महिमामयी विभूति का निर्विकार साक्षी है और अपने इस स्वरूप की रक्षा करते हुए ही उसने इस अद्‌भुत महाकाय ग्रन्थ की रचना की है। उसकी यह महाभारत संहिता वैचित्र्यरस से अत्यन्त समृद्ध है। महाभारतकार अनासक्त भाव से यथार्थ को साहित्य के चौखटे में मढ़कर प्रस्तुत करता है।

महाभारत के पात्रों का संसार, इस संसार से पृथक् नहीं है। उनके जीवन की गति भी आम आदमी के जीवन से कोई विशेष भिन्न नहीं है। श्रीकृष्ण (वासुदेव) को भगवदवतार की महिमा से मण्डित करता हुआ भी महाभारतकार अवसर आने पर उनके चरित्र में भी मानवीयता प्रदर्शित करने से नहीं चूकता। महाभारत के पात्रों में, एक महामति महात्मा विदुर को छोड़कर शेष सभी पात्रों के चरित्र में दो-चार दुर्बलतायें अवश्य दृष्टिगोचर होती हैं। भीष्म, द्रोण, गान्धारी, युधिष्ठिर के चरित्र का अनुशीलन करने से इनमें भी मानवीय दोष स्पष्टतः परिलक्षित होते हैं, अन्य पात्रों का तो कहना ही क्या, हम वासुदेव श्रीकृष्ण को भी इस श्रेणी में कुछ देर के लिये निश्चय ही खड़ा कर सकते हैं और श्रीकृष्णद्वैपायन, उन्होंने तो बिना किसी झिझक या संकोच या लाग-लपेट के अपने जन्म का वर्णन कर डाला। ऐसा करने में इस सत्यनिष्ठ महर्षि व्यास का कण्ठ तनिक भी नही काँपा। स्पष्टवादिता का इससे बढ़कर खरा उदाहरण कहीं ढूँढ़े न मिलेगा। उस युग में भी समाज कानीन पुत्र को अच्छी दृष्टि से नहीं देखता था और न ही समाज में कोई महत्त्व दिया जाता था तथापि महर्षि व्यास ने अपने जीवन के सत्य पर किसी प्रकार के छलावे का आवरण डालने का तनिक भी प्रयत्न नहीं किया और ऐसा करके उन्होंने जीवन में आडम्बरहीनता को प्रोत्साहित किया। महर्षि व्यास की यह अपूर्व सत्यनिष्ठापूर्ण अभिव्यक्ति की भावना महाभारत में पदे-पदे दिखाई पड़ती है। जो जैसा था, ग्रन्थकार ने उसे वैसा ही प्रस्तुत किया है। इसलिये महाभारत के स्वच्छ दर्पण में तात्कालिक समाज और संस्कृति का अनवद्य प्रतिबिम्ब स्पष्टतयाँ देख मिलता है। प्रस्तुत आलेख महाभारतकार द्वारा सङ्केतित समकालिक समाज और संस्कृति को रेखाङ्कित करने का एक विनम्र प्रयास है।

## महाभारत में वर्णित सामाजिक संरचना तथा व्यवहार

यद्यपि समाज की इकाई व्यक्ति है तथापि सामाजिक संरचना की दृष्टि से 'परिवार' को समाज का इकाई मानना अधिक उपयुक्त होगा। किसी भी समाज के लिये अपने घटक के रूप में 'परिवार' का योगदान महत्त्वपूर्ण होता है। कोई भी समाज तभी उन्नत और

सुखी रह सकता है जब उस समाज के परिवारों में सुख-शान्ति और समृद्धि हो। परिवार के बौद्धिक स्तर और संस्कारों के आधार पर ही समाज के भी स्तर और संस्कृति का निर्माण होता है। अतः सामाजिक संरचना के मेरुदण्ड परिवार की आन्तरिक संरचना और व्यवहार की जानकारी करना अति आवश्यक है। महाभारत में वर्णित परिवार भी प्रायः भारतीय परिवार से बहुत भिन्न न था। यद्यपि इधर कुछ दशकों से पाश्चात्त्य प्रभाव से भारत में भी परिवार की परिभाषा कुछ-कुछ बदल रही है; पारिवारिक मर्यादा संकुचित हो रही है और एतत्सम्बन्धी अवधारणायें भी परिवर्तन के दौर से गुजर रही है तथापि आज भी अधिकांश पारम्परिक परिवार महाभारत काल के परिवार जैसे ही हैं। उनमें अभी भी वंश की मान-मर्यादा और कुल के गौरव का भाव विराजमान है। वे परिवार सनातन काल से चले आ रहे व्यवहारों का अनुपालन करने में तत्पर हैं।

नियत सम्बन्ध के फलस्वरूप, परस्पर सहयोग कर भावना से वशांनुगत रूप से मनुष्यों का एक समूह 'परिवार' कहलाता है। परिवार का एक मुख्य पुरुष होता है जिसे हम प्रधान गृहस्थ कह सकते हैं। गृहस्थ की पत्नी, सन्तान, भाई और उससे सम्बद्ध जन तथा उस गृहस्थ की पूर्व पीढ़ियों के जीवित सदस्य (यथा प्रपितामह, प्रपितामही; पितामह, पिता और माता आदि) परिवार में रहते हैं। अविवाहिता बहनें और पुत्रियाँ, पौत्रियाँ भी परिवार की सदस्या होती हैं और विवाह के पश्चात् वे दूसरे परिवार का अंग बन जाती हैं। एकल और संयुक्त परिवार दोनों प्रकार के परिवार परम्परया प्राप्त होते हैं। संयुक्त परिवार आकार में बड़ा होता है और उसके सदस्यों की संख्या अधिक होती है। इसे अविभाजित परिवार भी कह सकते हैं इसके सदस्य कई पीढ़ियों से सम्बद्ध होते हैं (यथा प्रतिमाह ,पितामह और पिता के भाइयों के परिवार) परिस्थिति-विशेष अथवा व्यावहारिक कठिनाइयों के कारण जब संयुक्त परिवार टूटते हैं (विभक्त होते हैं) तब एकल परिवार अस्तित्व में आते हैं। व्यावहारिक रूप से परिवार को समाज की इकाई मानना उचित है।

परिवार संगठित रूप से अपने हित में तो कार्य करता ही है, वह समाज के हित में भी कार्य करता है। परिवार के श्रेष्ठजन, परिवार की परम्परा और मर्यादा का ध्यान रखते हुए परिवार का उचित संचालन करते हैं। परिवार के श्रेष्ठजन जैसा आचरण करते हैं, शेष सदस्य भी उसी का अनुसरण करते हैं।[1] महाभारत काल में परिवार की मर्यादा अक्षुण्ण थी। परिवार के माता-पिता आदि गुरुजन परम श्रद्धा के पात्र थे। वे तीर्थ के समान पूज्य थे।[2] माता-पिता का आशीर्वाद उसकी सन्तान के अभ्युदय मार्ग का पाथेय होता है। अतः पुत्र अपने गुरुजन का स्नेह अर्जित करने का प्रयत्न करते थे। जो अपने सुन्दर आचरण और कर्म से माता-पिता को प्रसन्न रखे, वही वास्तव में पुत्र है।[3] अतः यथार्थतः

---

१. यद्यदा चरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः। महाभारत, भीष्मपर्व,२७,२१
२. तीर्थानां गुरवस्तीर्थम्। वही, अनुशासनपर्व, १६२,४८
३. यः प्रीणयेत्सुचरितैः पितरं स पुत्रः

पुत्र वही है तो माता-पिता की आज्ञा का पालन करने के लिए सदैव तत्पर रहे। महाभारतकार की यह मान्य धारणा थी।[1] पुत्र के लिये माता-पिता ईश्वर ही होते हैं। नौ मास तक गर्भ में धारण कर असाध्य पीड़ाओं को सहन कर माता, सन्तान को जन्म देती है। सन्तान की प्राप्ति के लिये माता-पिता क्या-क्या नहीं करते। तपश्चर्या, पूजा, व्रत मनौतियाँ और न जाने कितने दुष्कर सत्कर्म। सन्तान योग्य और गुणाढ्य हो तो माता-पिता को भी यश-सम्मान के साथ-साथ अपार परितोष और आह्लाद होता है। उनकी सामाजिक प्रतिष्ठा में वृद्धि होती है। शास्त्रों के कथनानुसार, पवित्र वंश में उत्पन्न सन्तान इहलोक और परलोक में कल्याण के लिए होती है।[2] वे पुत्र भी इहलोक और परलोक में सदैव सुख के भाजन बनते हैं जो माता-पिता की आकांक्षाओं की पूर्ति करते हैं। अतएव पुत्र का यह पवित्र कर्तव्य है कि वह सर्वतोभावेन अपने गुरुजन अर्थात् माता-पिता की सेवा करे।[3]

सन्तान के लिए माता-पिता में से कौन श्रेष्ठतर है- इस सम्बन्ध में महाभारत में विचार प्राप्त होते हैं किन्तु उन विचारों में ऐकमत्य नहीं है। गर्भधारण, प्रसव और पालनपोषण करने के कारण माता सबसे श्रेष्ठ है।[4] पुत्र की इच्छा, तन्निमित्त व्रतादि पालन और सभी संस्कारों को संपन्न करने के कारण पिता श्रेष्ठ कहा गया है। वस्तुतः सन्तान के लिये दोनों ही समान रूप से श्रेष्ठ और पूज्य होते, क्योंकि माता, पिता से बढ़कर है और पिता माता से बढ़कर है।[5]

परिवार में यदि सन्तान को माता-पिता का स्नेह प्राप्त होता है तो वहाँ सुख-समृद्धि सदैव विराजनमान रहती है। अतः पुत्र को चाहिए कि वह अपनी शुश्रूषा और आचरण से माता-पिता का प्रीतिभाजन बने। गन्धमादन पर्वत पर महर्षि अर्ष्टिसेन ने इस सम्बन्ध में युधिष्ठिर से पूछा था-"पार्थ, तुम माता-पिता की आज्ञा का भली-भाँति पालन करते हो न? गुरुओं और वृद्ध पण्डितों की यथायोग्य पूजा करते हो न ?[6] जो गृहस्थ माता-पिता अग्नि,गुरु, और आत्मा-इन पांचों की नित्य पूजा करता है, वह इहलोक-परलोक में सर्वत्र

---

१. मातापित्रोर्वचनकृद्धितः पथ्यश्च यः सुतः।

२. संन्ततिः शुद्धवंश्या हि परत्रेह च शर्मणे। **रघुवंश महाकाव्य,** १,६९ । यथा महाभारते-'अपुत्राणां किल न सन्ति लोकाः शुभाः' 'पुंनाम्नो नरकात्त्रायते इति पुत्रः'
(**कादम्बरी,** पण्डित पुस्तकालय,काशी,पृ०-१३२-३३)

३. गुरूणाञ्चैव सर्वेषां माता परमको गुरुः। **महाभारत,** आदिपर्व १९६,१६,- नास्ति मातृसमो गुरुः। अनुशासनपर्व, ६२,९२,१०५,१४,१०६,६५

४. पिता परं दैवतं मानवानां मातुर्विशिष्टं पितरं वदन्ति । शान्तिपर्व-२६७,२

५. मातृस्तु गौरवादन्ये पितृनन्ये तु मेनिरे। दुष्करं कुरुते माता विवर्धयति या प्रजाः।।
तपसा देवते ज्यामि वन्दनेन तितिक्षया। सुप्रशस्तैरुपायैश्चापीहन्ते पितरः सुतान्।।
इत्यादि।। वनपर्व,२०५,१७-२१

६. मातापित्रोश्च ते वृत्तिः कच्चित् पार्थ न सीदति।
कच्चित् ते गुरवः सर्वे वृद्धा वैद्याश्च पूजिताः ।। **महाभारत,** वनपर्व,१५६,५-६

विजयी होता है,[1] । पुत्र की हितकामना में सदैव लगे रहने वाले माता-पिता को सन्तुष्ट रखना, पुत्र का परम कर्तव्य है,[2]। जो पुत्र सत्यनिष्ठा और सदाचारपूर्वक माता-पिता की सेवा और सम्मान करते है वे मातृपितृ ऋण से मुक्त हो जाते हैं।[3] माता पिता की आज्ञा का पालन बेहिचक करना चाहिए।[4] माता-पिता की सेवा धर्मबुद्धि से करने के कारण ही 'धर्मव्याध' श्रेष्ठ योगी बनने में समर्थ हुए। सत्यव्रत, पितृभक्त भीष्म, पिता के आर्शीवाद से ही मृत्यु को वश में करने में समर्थ हुए थे।[5] इसके विपरीत माता-पिता का भरण-पोषण न करने वाले, उन्हें त्याग देने वाले और उन्हे अनमानित करने वाले पुत्र शास्त्र और लोक दोनों की दृष्टि में पतित होते हैं और मृत्यु के बाद गर्दभादि निकृष्ट योनि में जन्म लेते हैं।[6] प्रत्येक कार्य के लिये (अच्छे से अच्छा कार्य करने के लिये भी) माता-पिता की अनुमति अवश्य लेनी चाहिए। माता-पिता के दोष पर दृष्टि नहीं डालनी चाहिए। पिता की अध्ययन तिथि में गर्भस्थ होते हुए भी दोष देखने के कारण ही ऋषि अष्टावक्र का शरीर आठ जगह से टेढ़ा हो गया था।[7] महाभारत के चिरकारिकोपाख्यान[8] में माता-पिता के प्रति पुत्र के कर्तव्यों का विशद निर्देश प्राप्त होता है। जो पुत्र पिता को सन्तुष्ट रखता है वह निखिल ब्रह्माण्ड को संतुष्ट रख सकता है।[9] यद्यपि माता-पिता का अपनी सन्तानों पर समान स्नेह होता है किन्तु यदि उनमें से कोई दयनीय स्थिति में है तो माता-पिता का स्नेह उसके प्रति कुछ अधिक होना स्वाभाविक ही है।[10]

महाभारत में 'पितृत्रय' की अवधारणा भी समाज में आदरपूर्वक गृहीत थी। उत्पन्न करने वाला, अन्नादि के द्वारा पोषण करने वाला और भय से मुक्ति दिलाने वाला-ये तीनों

---

१. मातापिता तथैवाग्निर्गुरुरात्मा च पंचमः। यस्यैते पूजिताः पार्थ तस्य लोकावुभौ जितौ।। वही१५६,१४
२. एतद्धर्मफलं पुत्र नराणां धर्मनिश्चये।
यत्तुष्यन्त्यस्य पितरो माता चाप्येकदर्शिनी।। महाभारत,उद्योगपर्व,१४५,७
३. अनुशासन पर्व,७५,३९-४१
४. मातुःपितुः गुरूणां च कार्यमेवानुशासनम्।
हितं चाप्यहितं वापि न विचार्यं नरर्षभ।। महाभारत,अनु०पर्व,१०४,१४५
५. अ-महाभारत,वनपर्व अध्याय २१३-१४ ।
ब- न ते मृत्युः प्रभविता यावज्जीवितुमिच्छसि। महा,आदिपर्व,१००,१०३
६. अ-त्यजत्यकारणे यश्च पितरं मातरं गुरुम्।
पतितः स्यात्स कौरव्य यथा धर्मेषु निश्चयः।'
महाभारत,शान्तिपर्व,१६५,६२- ब-पितरं मातरं चैव यस्तु पुत्रोऽवमन्यते।
सोऽपि राजन् मृतो जन्तुःपूर्वं जायेत गर्दभः।। महाभारत, अनुशा०पर्व १११,५८
७. महाभारत वनपर्व,१३२,११।
८. महाभारत शान्तिपर्व,अध्याय २६६
९. देवतानां समवायमेकस्थं पितरं विदुः। मर्त्यानां देवतानां च स्नेहादभ्येति मातरम्।।
महाभारत, शान्तिपर्व, २६६,४३
१०. दीनस्य तु सतः शक्र पुत्रस्याभ्यधिका कृपा। महाभारत वनपर्व ९,१६

ही 'पिता' कहे गये है।[1] महाकवि कालिदास ने रघुवंश महाकाव्य में इसी मान्यता को पुष्ट किया है कि दिलीप, प्रजा की शिक्षा, रक्षण और पोषण के कारण उसके पिता थे। उनके वास्तविक पिता तो मात्र जन्म के हेतु थे।[2]

परिवार में बड़े भाई और बड़ी बहन, अपने छोटे भाई बहनों के श्रद्धेय और पूज्य थे। बड़े भाई को पितृतुल्य कहा गया है और उसका अनुगमन करने का उपदेश दिया गया है। जैसे रामायण में श्रीरामादि चारो भाइयों का वैसे ही महाभारत में युधिष्ठिर आदि पाँचों भाइयों का आदर्श भ्रातृप्रेम चित्रित है। भीम आदि उचित-अनुचित का विचार न करके सदैव युधिष्ठिर का अनुसरण करते थे। भ्रातृप्रेम की आदर्श मर्यादा का पालन करते हुए वे युद्धिष्ठिर के अनुचित कार्यों या निर्णयों का भी विरोध नहीं करते थे, यद्यपि वे अपने अग्रज से बल-बुद्धि में अधिक थे। उन्होंने कहीं भी बड़े भाई की आज्ञा का उल्लंघन नहीं किया और दुःख-सुख में सदैव साथ रहे। भाइयों को छोड़कर युधिष्ठिर ने स्वर्ग में जाना भी अच्छा न समझा।[3] महाभारत में विदुर का भी आदर्श भ्रातृप्रेम प्रदर्शित है। भ्रातृप्रेम की दृष्टि से दुर्योधन के भाइयों को भी प्रशंसनीय कहा जा सकता है। केवल उसके एक भाई ने उसका विरोध किया था। परिवार में बड़े और छोटे भाई का परस्पर व्यवहार कैसा हो? इस विषय में भीष्म ने युद्धिष्ठिर को उपदेश दिया है। अनुशासनपर्व के इस अध्याय का नाम ही 'ज्येष्ठ-कनिष्ठ-वृत्ति' है। इसमें भीष्म के उपदेश का सारांश यह है कि बड़े भाई को अपनी ज्येष्ठता का ख्याल करके अपने छोटे भाइयों के साथ ऐसा व्यवहार करना चाहिये कि वे बड़े भाई का यथोचित सम्मान करें। उसमें दीर्घदर्शिता का होना आवश्यक है। यदि बड़ा भाई बुद्धिमान् है तो वह सदा छोटे भाई में दोष नही ढूँढा करता। यदि छोटी-छोटी बातों में भी सदैव छोटे भाई में दोष निकाला जायगा तो उसका मन विक्षुब्ध होकर विद्रोह कर सकता है। छोटों का दोष दृष्टि में आने पर कुशलतापूर्वक उसे दूर करने की चेष्टा करनी चाहिए। यदि परायों के बीच छोटा भाई तिरस्कृत किया जायगा तो ईर्ष्यालु शत्रु उसे फोड़कर अपनी ओर मिलाने का प्रयत्न करेगा। इस प्रकार पारिवारिक सम्बन्धों में दरार पड़ने की सम्भावना प्रबल हो जाती है। वंश में ज्येष्ठ व्यक्ति के सद्व्यवहार से कुल उज्जवल होता है और उसके असद् आचरण से वंश का गौरव गिरता है। जो बड़ा भाई अपने छोटे भाई का तिरस्कार करता था वह पैतृक सम्पत्ति के बँटवारे में ज्येष्ठांश पाने का अधिकारी नहीं रह जाता। यदि छोटा भाई कुमार्गगामी हो तो उसे पैतृकधन से वंचित किया जा सकता है। बड़ा भाई पितृतुल्य होता है। छोटे भाइयों को चाहिए कि वे

---

१. यश्चैनमुत्पादयते यश्चैनं त्रायते भयात्। यश्चास्य कुरुते वृत्तिं सर्वे ते पितरस्त्रयः ॥
**महाभारत**, अनुशा०पर्व ६६,१८

२. प्रजानां विनयाधानाद्रक्षणाद्भरणादपि। स पिता पितरस्तासां केवलं जन्महेतवः ॥
**रघुवंश महाकाव्य**, २,२४

३. गन्तुमिच्छामि तत्राहं यत्र मे भ्रातरो गताः ॥ **महाभारत**,महाप्रस्थानिक पर्व,३,३७।

बड़े भाई की आज्ञा का पालन करें और पिता के समान आदर करें।[1] पाण्डवों के परस्पर व्यवहार से हमें उस समय भाइयों के परस्पर व्यवहार का आदर्श रूप देखने को मिलता है। बड़ा भाई अपने छोटे भाइयों से भी परामर्श करके किसी कार्य को करने में प्रवृत्त होता था। छोटे भाई भी बड़े भाई को उचित सलाह देते थे । युधिष्ठिर और उनके अनुजों का व्यवहार भी ऐसा ही था। दुर्योधन भी दुःशासन आदि भाइयों, शकुनि मामा और मित्र कर्ण से सलाह लेता था। धृतराष्ट्र सदैव अपने छोटे भाई से सलाह लेते थे। विदुर (छोटे भाई) उनके प्रधानमंत्री भी थे यदि कभी धृष्राष्ट्र विदुर की सलाह नहीं माँगते थे तो भी अपने दायित्व का निर्वाह करने के लिए विदुर बेझिझक उन्हें उचित परामर्श देते थे। विदुर भीष्म से भी सलाह लेते थे और अपने हितैषी कृष्ण से भी परामर्श करते थे। युधिष्ठिर आदि पाण्डव विदुर का सम्मान करते थे और दुर्योधनादि कौरव विदुर से कुढ़ते थे किन्तु विदुर का व्यवहार पक्षपातरहित और कल्याणकारी था। विदुर और धृतराष्ट्र का भ्रातृप्रेम किसी माने में कम न था। कभी-कभी पुत्रमोहवश, धृतराष्ट्र को विदुर की सलाह अच्छी नहीं लगती थी, किन्तु धृतराष्ट्र यह अच्छी तरह जानते थे कि विदुर एक मात्र उनके शुभाकांक्षी है।

राजा नल का भी भ्रातृप्रेम आदर्श था। उनका छोटा भाई पुष्कर यद्यपि उन्हें लाँछित करता था तथापि उन्होंने उसके द्वारा जीती गई सारी सम्पत्ति उसे लौटा दी और उसे क्षमा कर दिया।[2]

महाभारत में परिवार के सभी भाइयों को परस्पर मिलजुलकर रहने की शिक्षा दी गई है। भाइयों के बीच पैतृक सम्पत्ति का विभाजन अनर्थ का हेतु बनता है। कौरव-पाण्डव युद्ध इसका प्रबल उदाहरण है। विभावसु और सुप्रतीक नामक ऋषि भ्राताओं का उपाख्यान भी इस सम्बन्ध में प्राप्त होता है। सुप्रतीक अपने बड़े भाई विभावसु के क्रोधी स्वभाव के कारण हमेशा उनसे अलग करने के लिये कहा करता था। इस पर बड़े भाई ने छोटे भाई को समझाया-"भाइयों का अलग-अलग रहना मूर्खों को ही अच्छा लगता है। अलग होकर भाई धन के मद में अन्धे होकर कलह करते हैं इसलिए कोई भी विवेकशील पुरुष भाइयों के बँटवारे का अनुमोदन नहीं करता। उस समय मीठे मुँह वाले कपटी शत्रु उस कलहाग्नि के लिए ईंधन का काम करते हैं, फलतः दोनों ही पक्ष भस्म (विनष्ट) हो जाते हैं।[3]

महाभारत से उस समय परिवार में बहन की स्थिति के सम्बन्ध में भी जानकारी मिलती है। बड़ी बहन को माता के समान सम्मान दिया जाता था।[4] जो व्यक्ति अपनी बहन

---

१. महाभारत, अनुशा० पर्व, अध्याय १०५ ।। भ्राता ज्येष्ठः समः पित्रा- महा० शान्तिपर्व,२४२,२०।

२. पुष्कर त्वं हि मे भ्राता संजीव शरदः शतम्।। महा०,वनपर्व,७८,२५

३. विभागं बहवो मोहात् कर्तुमिच्छन्ति नित्यशः। ततो विभक्तास्त्वन्योऽन्यं विक्रुध्यन्तेऽर्थमोहिताः।।
तस्माद् विभागं भ्रातॄणां न प्रशसन्ति साधवः। इत्यादि।। महा०,आदिपर्व, २९,१८-२१

४. ज्येष्ठा मातृसमा चापि भगिनी भरतर्षभ।। इत्यादि।। महा० अनुशा० १०५,१६, तथा १०२,१७

के साथ शत्रुवत् आचरण करता था वह नरक गामी होता था।

बड़े भाई अपनी छोटी बहन के साथ स्नेहपूर्ण व्यवहार करते थे और उन्हें बहुत मानते थे। श्रीकृष्ण और सुभद्रा का उदाहरण इस विषय में आदर्श व्यवहार का था।

महाभारत काल में पतिहीना (विधवा) बहन के भरण-पोषण का भार भाई भी उठाते थे। भाई के कर्तव्यों में यह भी गिना जाता था।[1] भाई-बहन का मधुर सम्बन्ध सदा की भाँति महाभारत काल में भी आदर्श माना जाता था किन्तु समाज में ऐसे भी दृष्टान्त मिलते हैं, जिससे यह ज्ञात होता है कि इसका पालन नहीं भी हुआ है। कद्रू और विनता का वैर प्रसिद्ध ही है। इन दोनों के परस्पर वैर और सौतेले भाई गरुड़ और नागों के वैर का उल्लेख महाभारत में हुआ है।[2]

महाभारत में बड़े भाई की पत्नी को भी माता के समान मानना एक आदर्श व्यवहार था। आज भी समाज में यह आदर्श-परम्परा विद्यमान है। पाण्डव जब वनवास के लिए गए तब माता कुन्ती को अपने चाचा विदुर के यहाँ छोड़ गए। साधु पुरुष विदुर ने अपनी भाभी कुन्ती को तेरह वर्ष तक अत्यन्त सम्मानपूर्वक अपने यहाँ रखा।[3]

भाभी और देवर का स्निग्ध सम्बन्ध महाभारत काल में भी आज जैसा ही था। छोटा भाई अपनी पत्नी के साथ बड़े भाई के शयनकक्ष में जाता था तो यह अनुचित न था किन्तु बड़े भाई को छोटे भाई के शयनकक्ष में नहीं जाना चाहिए।[4] छोटे भाई की पत्नी के साथ जेठ का व्यवहार शालीन हुआ करता था। आश्रमवासिकपर्व के अनुसार धृतराष्ट्र के साथ गान्धारी और कुन्ती प्रव्रजित हुई थी और कुन्ती के प्रति धृतराष्ट्र का व्यवहार सदैव स्निग्ध और शालीन रहा। किन्तु स्वार्थान्ध व्यक्तियों द्वारा इस मर्यादा के प्रतिकूल भी आचरण करने के दृष्टान्त महाभारत में प्राप्त होते हैं। दुर्योधन और दुःशासन का द्रौपदी के प्रति दुर्व्यवहार प्रसिद्ध ही है।

महाभारत काल में जामाता (दामाद अथवा जमाई) का भी पर्याप्त आदर होता था। माताओं का कन्याओं के प्रति कुछ विशेष ही स्नेह होता है। इसी कारण स्त्रियों को उनका दामाद कुछ अधिक ही प्रिय होता था।[5] वैसे अभी भी सामान्यतया भारतीय समाज में दामाद का विशेष सम्मान करने की परम्परा है।

परिवार के हर सदस्य के साथ उचित व्यवहार करते हुए गृहस्थ धर्म का पालन करने

---

१. चत्वारि ते तात गृहे वसन्तु-भगिनी चानपत्या। महा०, उद्योगपर्व, ३३, ७०
२. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय ३४
३. ज्येष्ठा मातृसमा चापि भगिनी भरतर्षभ। भ्रातुर्भार्या च तद्वत् स्यात्-।।
महा० अनुशा० पर्व,१०५,२०--विदुरश्चापि तामार्तां कुन्तीमाश्वास्य हेतुभिः।
प्रावेशयद् गृहं क्षत्ता स्वयमार्ततरः शनैः।। सभापर्व,७६,३१
४. महा०, आदिपर्व, २११,२९,२१२; ,३२; २१३,२५
५. अधिका किल नारीणां प्रीतिर्जामातृजा भवेत्। आदिपर्व ११५,१२

वाला व्यक्ति 'मुनि' कहा जाता है।[1] परिवार के प्रति कठोर व्यवहार करने वाला व्यक्ति यदि विशुद्धवृत्ति से जीविकोपोर्जन करता है तो भी पाप का भागी होता है। इसकी सारी तपस्याये व्यर्थ होती हैं।[2] साधु गृहस्थ परिवार के पोष्य वर्ग के भरण-पोषण के लिए सदैव प्रयत्नशील रहता है। वह अतिथि एवं पोष्य वर्ग को भोजन कराने के बाद ही स्वयं भोजन करता है। ऐसे भोजन को 'अमृतभोजन' कहा जाता है और ऐसे गृहस्थ को 'अमृताशी' या 'अमृतभोगी' कहा जाता है। गृहस्थ द्वारा प्रतिदिन किये जाने वाले पंचमहायज्ञों में से एक प्रमुख यज्ञ है अतिथि को भोजन कराना। यज्ञ में अवशिट भोज्य वस्तु को 'हवि' अथवा 'अमृत' कहा जाता है। भृत्यवर्ग द्वारा भोजन करने के पश्चात् रसोई में जो भोज्य पदार्थ शेष रहता है उसे 'विघस' कहा जाता है। भृत्यवर्ग के भोजन करके तृप्त हो जाने के पश्चात् भोजन करने वाला सद्गृहस्थ 'विघसाशी' संज्ञक होता है। 'अमृत' और 'विघस' भोजन करना गृहस्थ के लिये वाँछनीय होता है। गृहस्थ को ऋत्विक्, पुरोहित, आचार्य, अतिथि, आश्रित वृद्ध-शिशु रुग्ण, मूर्ख, विद्वान्, ज्ञाति एवं दूसरे कुटुम्बीजनों तथा सम्बन्धियों के साथ रहना पड़ता है। परस्पर मैत्री और प्रेम का व्यवहार करना चाहिए। परस्पर द्वेष और कलह से दूर ही रहना चाहिए। परिवार में माता-पिता, पत्नी, पुत्र, पुत्री, सगोत्र स्त्री-पुरुष तथा भृत्यों के साथ उदार और सद्व्यवहार करना चाहिए। कृपण नहीं होना चाहिए। जो सद्गृहस्थ अपने परिवार के भरण-पोषण में सदैव सतर्क रहता है, अपने कर्तव्य से प्रमाद नहीं करता वह कभी भी विरक्ति का अनुभव न करता हुआ सबका सम्मान्य होता है और लोक में महापुरुष कहा जाता है। वह पुरुष श्रेष्ठ तीनों लोकों को जीतने में समर्थ होता है। आचार्य की पूजा से ब्रह्मलोक, माता-पिता की भक्ति से प्रजापतिलोक, अतिथि-सेवा से इन्द्रलोक तथा ऋत्विक् की पूजा करने से देवलोक का अधिकार प्राप्त होता है। बड़ा भाई पिता के समान, पत्नी और पुत्र स्वशरीर, भृत्यवर्ग अपनी छाया और पुत्री करुणा की मूर्ति होती है। इनके अपराध (अनुचित कर्म) को क्षमा करना सद्गृहस्थ का धर्म कहा गया है। धर्मपरायण गृहस्थ द्वारा अविश्रान्त परिश्रम करके उपार्जित शुद्ध आजीविका द्वारा परिवार की हित कामना करना ही उसकी श्रेष्ट तपस्या है। साधु गृहस्थ सदैव मनोवांछित सुख का उपभोग कर सकता है। परिवार एवं सगे सम्बन्धियों के भरण-पोषण से मिलने वाले आनन्द की तुलना में गृहस्थ के लिए स्वर्ग सुख भी तुच्छ होता है।[3]

महाभारत में ज्ञाति वर्ग के गुण-दोष का वर्णन विशद रूप से हुआ है। ज्ञाति का अर्थ है पितृवंश में उत्पन्न मनुष्य। किसी गृहस्थ के बृहत्कुटुम्ब के अन्तर्गत ज्ञाति जन आते हैं। आज के समाज में इन्हे 'दायाद' या 'पट्टीदार' के रूप में जाना जाता है। ज्ञाति के दोषों के विषय में महाभारतकार का कथन है कि ज्ञातिजनों से उसी प्रकार भय होता है जैसे भय मृत्यु से होता है। ज्ञाति के समान सम्पत्ति का लोभी कोई अन्य नहीं होता। जिस प्रकार

---

१. महा. वनपर्व, १६६, १०१
२. वही, १९९, १००
३. शान्तिपर्व, अध्याय २४३

अपने पड़ोसी राजा से एक सामन्ती राजा ऐश्वर्य-बल-बुद्धि देखकर कुढ़ता है, उसी तरह एक ज्ञातिजन दूसरे ज्ञातिजन की समृद्धि और सुख से ईर्ष्या करता है। किसी उदार, सरल, मृदुभाषी,सुशील और सत्यवादी मनुष्य के विनाश की इच्छा उसका ज्ञातिजन ही कर सकता है, अन्य कोई नहीं।[1]

ज्ञाति में केवल दोष ही नहीं होता, गुण भी होता है। महाभारत में ज्ञाति के दोष के तत्काल बाद गुण का भी कथन किया गया है। जिसके सम्बन्धियों में ज्ञाति नहीं होता, वह कभी सुखी नहीं रहता। ज्ञातिविहीन मनुष्य की लोग अवज्ञा करते हैं। शत्रु उसे सरलतया पराभूत कर देते हैं। जो मनुष्य सबसे उपेक्षित और परित्यक्त हो जाता है उसे ज्ञाति ही आश्रय देते हैं। ज्ञातिजन अपने सम्बद्ध लोगों का अपमान नहीं सहन कर पाते।[2] असहाय वृद्ध ज्ञाति को आश्रय देना सभी कल्याणकामी मनुष्यों का कर्त्तव्य है।[3] महाभारत में एक स्थल पर कहा गया है कि गुणहीन ज्ञातियों पर भी दया करनी चाहिए। ज्ञातियों में परस्पर मधुर-सम्बन्ध होना चाहिए और यह सम्बन्ध सहभोज और आपसी बोल-चाल से होता है। सज्जन ज्ञाति दूसरे ज्ञाति का विपत्ति से उद्धार करता है और दुर्जन ज्ञाति उसे विपत्ति में डालता है। यदि वैभवशाली ज्ञाति के आश्रय में रहकर कोई ज्ञाति कष्ट पाता है तो आश्रयदाता निश्चय ही पाप का भागी होता है।[4] जो व्यक्ति अपने गुणसम्पन्न ज्ञाति से ईर्ष्या करता है, लक्ष्मी उसका परित्याग कर देती है।[5]

जिन ज्ञातियों में सदैव परस्पर विरोध रहता है, शत्रु उन्हें आसानी से पराभूत कर देते हैं। आपसी कलह से कौटुम्बिक शक्ति का क्षय होता है। मिलकर रहने, परामर्शादि करने से ज्ञातिवर्ग को लाभ पहुँचता है। परस्पर सहानुभूति और सद्व्यवहार रखने से ज्ञातियों की शक्ति विकसित होती है।[6] वचन और व्यवहार से ज्ञातियों का यथोचित सम्मान करना चाहिए। दुर्व्यवहार नहीं करना चाहिए। ज्ञाति पर मन से भले ही विश्वास न हो किन्तु प्रत्यक्षतः तो विश्वस्त के समान व्यवहार करना वाँछनीय है। जो मनुष्य ज्ञाति की भावनाओं को समझकर अच्छी तरह सोच-विचार कर उसके साथ व्यवहार करता है, वह शत्रु को भी मित्र बना सकता है।[7] ज्ञाति सम्बन्ध के मूल में व्यवहार ही प्रधान होता है।

यदि ज्ञाति पर विपत्ति पड़ी हो तो ज्ञाति-बन्धु का कर्तव्य है[8] कि विपत्ति से उसका

---

१. ज्ञातिभ्यश्चैव बुध्येथा मृत्योरिव भयं सदा। उपराजेव राजर्द्धिं ज्ञातिर्न सहते सदा।।
महा०, शान्तिपर्व, ८०,३२,३३
२. अज्ञातिनोऽपि सुखा नावज्ञेयास्ततः परम्। अज्ञातिमन्तं पुरुषं परे चाभिभवन्त्युत।। वही, ८०,३४,३५
३. महा०, उद्योगपर्व,३३, ७०,; अनुशा० १०४,११२
४. महा., उद्योगपर्व, ३८. १७-२७
५. यः कल्याणगुणान् ज्ञातीन् मोहाल्लोभाद्दिदृक्षते। सोऽजितात्माजितक्रोधो न चिरं तिष्ठति श्रियम्।।
वही, ६१.३०
६. वही, ८०.३६-४१.
७. महा. शान्तिपर्व ८०.३६-४१
८. येन केनचिदार्त्तानां ज्ञातीनां सुखमावहेत्। आदिपर्व,८०.२४

उद्धार करे। महाभारत में इस सम्बन्ध में कौरवों के साथ हुयी एक घटना का वर्णन प्राप्त होता है।[1] गन्धर्वों द्वारा दुर्योधन को पराजित करके बन्दी बना लेने के पश्चात् जब इसका पता वनवासी पाण्डवों को लगा तो भीम परम प्रसन्न होकर कहने लगे-"चलो अच्छा हुआ। हम लोगों के लिए जो कार्य कठिन था, उसे गन्धर्वों ने कर ही डाला। गन्धर्वों ने वस्तुतः हमारे मित्र जैसा कार्य किया है।" भीम के मुख से ऐसा सुनकर युधिष्ठिर को खेद और क्रोध हुआ। उन्होंने भीम को फटकारते हुए कहा-"यह आनन्द का समय नहीं है ज्ञातियों के आपसी कलह के कारण कुल मर्यादा को नष्ट होने देना उचित नही है। हमारे ज्ञाति पर आक्रमण की दशा में हम प्रसन्न होकर चुप बैठे रहें-यह कैसे हो सकता है?" इस प्रकार नीतियुक्त वचनों से भीम को समझाकर युधिष्ठिर ने भीम और अर्जन को दुर्योधन के उद्धार के लिए भेजा और उन दोनों ने जाकर दुर्योधन को गन्धर्वों से मुक्त कराया।[2] टीकाकार नीलकंठ ने युधिष्ठिर की एक उक्ति (अन्यत्र से) उद्धृत की है जिसका अर्थ है कि आपसी विरोध के समय हम पाँच भाई एक ओर और दुर्योधनादि सौ भाई दूसरी ओर किन्तु बाहरी विरोध होने पर हम सब मिलकर एक सौ पाँच भाई हैं।[3] वाह्य आक्रमणों के समय भारत में भी परस्पर विरुद्ध सिद्धान्त वाले राजनैतिक दलों द्वारा इसी प्रकार भी एक जुटता दिखाई गई है।

महाभारत कालीन समाज में भी, आज की ही तरह, ज्ञाति (जाति-विरादरी) के लोगों के आपसी कलह को मिटाने के लिए मध्यस्थता की जाती थी। दोनों पक्ष के मानिन्द लोग दोनों पक्षों को समझा-बुझाकर विवाद की जड़ नष्ट करने की चेष्टा करते थे। कौरवों-पाण्डवों के मध्य उत्पन्न राज्य के बँटवारे के विवाद का निपटारा करने का प्रयत्न श्रीकृष्ण ने किया था। केवल आपसी विरोध और नित्य का कलह दूर करने के लिए श्रीकृष्ण ने दूत बनना स्वीकार किया था। उन्होंने अपने दौत्य कर्म के सम्बन्ध में विदुर से कहा-"महात्मा विदुर! मैं इस विवाद को सुलझाने का पूरा प्रयत्न करूँगा। मित्रों के सङ्कट में जो सहायक बनकर नहीं पहुँचते, विद्वान् उसे 'नृशंस' कहते हैं। ज्ञाति-कलह में जो दोनों पक्षों को समझा-बुझाकर शान्त नहीं करते, वे मैत्री के योग्य नहीं होते। यदि मै ऐसा नही करूँगा तो लोग मुझे लांछित करेंगे कि कृष्ण ने समर्थ होते हुए पहल नहीं की।[4] समाज में मैं कलङ्कित न

---

१. महाभारत, वनपर्व, २४२ अध्याय
२. यदा तु कश्चिज्ज्ञातीनां बाह्यः पोथयते कुलम्। न मर्षयन्ति तत्सन्तो बाह्येनाभिप्रधर्षणम्।। इत्यादि।। वही,२४२.३-२२
३. परस्परविरोधे हि वयं पञ्च च ते शतम्। अन्यैः सह विरोधे तु वयं पञ्चोत्तरं शतम्।। महा.,शान्तिपर्व, ८०.४१ पर नीलकण्ठी टीका में उद्धृत।
४. सोऽहं यतिष्ये प्रशमं क्षत्तः कर्तुममायया। व्यसने क्लिश्यमानं हि यो मित्रं नाभिपद्यते।
अनुनीय यथाशक्ति तं नृशंसं विदुर्बुधाः।।- ज्ञातीनां हि मिथो भेदे यन्मित्रं नाभिपद्यते।
सर्वयत्नेन माध्यस्थं न तन्मित्रं विदुर्बुधाः।। न मां ब्रूयुरधर्मिष्ठा मूढा ह्यसुहृदस्तथा।
शक्तो नावारयत् कृष्णः संरब्धान् कुरुपाण्डवान्।।
उभयोः साधयन्नार्थमहमागत इत्युत।
तत्र यत्नमहं कृत्वा गच्छेयं नृष्ववाच्यताम्।। महा. उद्योगपर्व, ९३.८-१७

होऊँ-ऐसा ही सोचकर मैं इसमें प्रवृत्त हुआ हूँ। कहना न होगा कि मात्र दुर्योधन के दृढ़ और दुराग्रह के कारण श्रीकृष्ण का शान्ति प्रयत्न सफल न हुआ। उस काल में समाज में दुर्योधन जैसे लोग भी थे जो अपने स्वार्थ, लोभ और व्यक्तिगत प्रतिशोध की भावना से न केवल अपने आदरणीय जनों का अपमान करते थे अपितु समूचे समाज को भीषण कलह (युद्ध) की आग में झोंक कर सर्वनाश तक करा डालते थे।

## अन्य सामाजिक व्यवहार

महाभारत में कौटुम्बिक व्यवहारों के अतिरिक्त उस समय समाज में प्रचलित उन व्यवहारों और रीतिरिवाजों का भी उल्लेख मिलता है जो आज भी समाज में किसी न किसी रूप में प्रचलित है।

महाभारतकाल में भी मनुष्य के श्रेष्ठ गुणों में अभिवादनशीलता गिनी जाती थी और अभिवादन का फल भी उत्तम था।[1] गुरुजनों का अभिवादन करना नित्य कर्म था। प्रातःकाल शय्यात्याग करते ही गुरुजनों का अभिवादन करने की परम्परा थी।[2] घर से बाहर अथवा परदेश जाते समय बड़ों के चरण छूकर प्रणाम करने और आशीर्वाद लेने की प्रथा उस युग में भी थी। देव, विप्र और उपस्थित गुरुजनों को प्रणाम किए बिना कोई भी यात्रा प्रारम्भ नही करता था।[3] कहीं बाहर से आने पर भी ऐसा ही करने का रिवाज था।[4] अभिवादन के अनेक प्रकार मिलते हैं। अभिवादन करते समय अपने नाम का उच्चारण करने अथवा परिचय देने की प्रथा भी थी।[5] बड़ों के पाँवों में सिर नवाकर अथवा चरण स्पर्श करके प्रणाम किया जाता था और बड़े लोग सिर सूँघकर अथवा कर स्पर्श कर अथवा आलिङ्गन करके आशीर्वाद देते थे अथवा अपना स्नेह प्रकट करते थे। लोग कुशल-क्षेम के साथ-साथ शील-ज्ञान व्यवहार-विषयक भी प्रश्न करते थे और यथोचित उत्तर पाकर प्रीति व्यक्त करते थे।[6] अन्य लोगों के माध्यम से भी अभिवादन (प्रणाम-आशीर्वाद) प्रेषित किया जाता था।[7]

---

१. अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः। चत्वारि तस्य वर्धन्ते विद्या ह्यायुर्यशो बलम्।।
२. मातापितरमुत्थाय पूर्वमेवाभिवादयेत्।। अनुशा.पर्व १०४.४४ ।।
३. आदिपर्व,११३.२२; १४५. १-४; अश्वमेध; ६३.२२।
४. आदिपर्व, ११३.४३; २०७. २१; सभापर्व, २.३४; ४९.५३
५. अभ्यवादयत प्रीतः शिरसा नाम कीर्तयन्। वनपर्व,१६१.२०।।
कृष्णोऽहमस्मीति निपीड्य पादौ। आदिपर्व१९१.२०
६. स तथा मूर्ध्न्युपघ्रातः परिष्वक्तश्च केशवः। सभापर्व,२.३।।
अपि,धर्मेण वर्त्तध्वं शास्त्रेण च परन्तपाः।। आदिपर्व, १६६.४
७. स्त्रीभिर्वृद्धाभिरभिवादं वदेथाः।। उद्योगपर्व, ३०.३२।

आनन्द तथा हर्ष के अवसरों पर परस्पर हाथ मिलाकर प्रसन्नता प्रकट की जाती थी। सहसा किसी इष्ट सम्बन्धी के आ जाने पर उससे हाथ मिलाकर आनन्दातिरेक का प्रकाशन किया जाता था।[1] खेल तमाशों या युद्धके समय खुशी में ताली बजाकर उत्साहवर्धन किया जाता था।[2] सभा-समिति में वस्त्र हिलाकर भी हर्ष व्यक्त किया जाता था। धृतराष्ट्र के कहने पर द्रौपदी को दासता से मुक्ति मिली तब सभासदों ने वस्त्र हिलाकर प्रसन्नता दिखायी।[3] युद्धारम्भ में दुर्योधन के सैनिकों ने भी वस्त्र हिलाकर उल्लास प्रकट किया था।[4] 'योग-योग' का उल्लास पूर्वक उच्चारण भी आनन्द व्यक्त करता था।[5]

नववधू को उसके पितृपक्ष के लोग पतिगृह की किसी वृद्ध महिला के हाथों में सौंपते थे।[6] सधवा स्त्रियाँ प्रायः अपने पति का नामोच्चारण नहीं करती थी। कभी-कभी नाम लेती भी थी।[7] स्त्रियों की यह स्वाभाविक मनोवृति है कि वे अपने पतियों पर भी संदेह करती थीं। अरुन्धती जैसी साध्वी स्त्री भी महात्मा वसिष्ठ पर शङ्का करती थी।[8]

साधारणतया सन्तान का प्रसव पतिगृह में ही होता था। पिता के घर जाकर भी सन्तान प्रसव करने का उल्लेख प्राप्त होता है।[9]

महाभारत में शपथ लेने की अनेक रीतियाँ वर्णित हैं। शपथ लेने के महाभारतकाल के तरीके आज भी समाज में प्रचलित हैं। शपथ या कसम या प्रतिज्ञा का प्रकार प्रायः एक जैसा था यदि ऐसा न करूँ या प्रतिज्ञा पूरी न करूँ तो अमुक पाप या अनिष्ट का भागी बनूँ। वीर पुरुष अपने शस्त्र का स्पर्श करके शपथ लेते थे।[10]

सिर पर हाथ रखकर भी कसम खाई जाती थी। अम्बा शाल्वपति से कहती है- "मै सिर पर हाथ रखकर कसम खाती हूँ" कि तुम्हारे अतिरिक्त पति रूप में मैंने अन्य किसी का ध्यान भी नहीं किया है।[11] अपने-अपने इष्ट व्यक्ति,धर्म, सुकृत आदि की भी सौगन्ध

---

१. ततः प्रहसिताः सर्वे तेऽन्योऽन्यस्य तलान् ददुः।। वनपर्व, २३७.२४ ।
करेण च करं गृह्य कर्णस्य मुदतो भृशम्।। वन. २६१.२५

२. हर्षयामासुरुच्चैर्मा सिहंनादतलस्वनैः। वनपर्व,२०.२७।।
तं मत्तमिव मातङ्गं तलशब्देन मानवाः। शल्यपर्व,३३.६०

३. चेलावेधांश्चापि चक्रुर्नदन्तः।। सभापर्व ७०.७।) इसी प्रकार द्रौपदी-स्वयंवर में ब्राह्मणवेषधारी अर्जुन के लक्ष्यभेद कर लेने पर ब्राह्मणों ने वस्त्रों के टुकड़े विजयपताका की भाँति फहराये।
(चैलानि विव्यधूस्तत्र ब्राह्मणाश्च सहस्रशः। आदिपर्व १८८.२३)

४. हृष्टाः सुमनसो भूत्वा चैलानि दुधुवुश्च ह।। भीष्मपर्व ४३.३०।। द्रोणपर्व २०.१३

५. योगो योग इति प्रीत्या ततः शब्दो महानभूत् ।। आश्रम. २३.२

६. द्रौपदी सान्त्वयित्वा च सुभद्रां परिदाय च। महाभारत पर्व, २.८.

७. वनपर्व, १२.६७.७७.७८

८. सुव्रता चापि कल्याणी सर्वभूतेषु विश्रुता। अरुन्धती महात्मानं वसिष्ठं पर्यशङ्कत।। आदिपर्व २३३,२८

९. त्वन्तु जाता मया दृष्टा दशार्णेषु पितृगृहे। वनपर्व, ६६,१५

१०. प्रतिजानासि ते सत्यं राजन्नायुधमालभे। वनपर्व, २५२.२३

११. त्वामृते पुरुषव्याघ्र तथा मूर्धानमालभे । उद्योग पर्व१७४,१६

खाई जाती थी। भीम ने जटासुरवध के विषय में इसी प्रकार की सौगन्ध खाई थी-"राजन्, मै आत्मा, भ्रातृगण, धर्म, सुकृत और इष्ट की शपथ खा कर कहता हूँ कि इस राक्षस का वध अवश्य करूँगा।"[1] कुरुसभा मे दुर्योधन के दुर्व्यवहार से क्षुब्ध भीमसेन ने क्रोधपूर्वक शपथ ली थी - "युद्ध में यदि तुम्हारी जाँघे न चीरूँ तो मुझे पितरलोक में स्थान न मिले।"[2] अर्जुन-वध के विषय में सप्तमहारथियो की शपथ "आज यदि अर्जुन का वध किए बिना लौटूँ तो अव्रती, ब्रह्मघाती, शराबी, गुरुदाररत आदि पापियों की गति हमें भी मिले।"[3] अभिमन्यु ने युद्ध में जाते समय कसम खाई थी-"यदि आज मुझसे कोई भी शत्रु बच जाय तो अर्जुन मेरे पिता नहीं और सुभद्रा मेरी माता नहीं।"[4] जयद्रथ-वध के लिए अर्जुन की भी शपथ-"यदि कल सांयकाल तक मैं युद्ध में जयद्रथ को न मार डालूँ तो मुझे वीरगति न मिले, मै मातृपितृघाती आदि की गति पाऊँ।"[5] महाभारत में भीष्म-प्रतिज्ञा प्रसिद्ध ही है। भीष्म ने दुर्योधन को भीषण युद्ध करने का वचन दिया । भीष्म द्वारा पाण्डव सेना का संहार और अर्जुन पर प्राणघाती प्रहार देखकर श्रीकृष्ण अपनी प्रतिज्ञा तोड़ते हुए भीष्म से युद्ध करने के लिये रथ से उतर कर आगे बढ़े। अर्जुन ने उन्हें भी उनकी प्रतिज्ञा का स्मरण कराकर युद्ध से विरत किया और स्वयं भीष्म को मारने की शपथ खाई।[6] वितस्तैन्योपाख्यान में अनेक प्रकार की शपथों का उल्लेख मिलता है- जिसने चोरी की हो, वह गाय को पैर लगाये, सूर्य की ओर मुँह करके मूत्र विसर्जन करे, अनध्याय के दिन अध्ययन करे, शरणागत की हत्या करे, झूठी गवाही दे, पानी में मलमूत्र का विसर्जन करे[7] इत्यादि। अर्थात् इन सब कार्यो को करने से जो पाप लगता है, वह चोरी करने वाले को लगे।

महाभारत में प्रतिज्ञाओं, शपथों, कसमों और सौगन्धों के उल्लेखों तथा प्रकारों का अनुशीलन करने से ज्ञात होता है कि तत्कालीन समाज में शपथ लेने या कसम खाने का व्यापक प्रचलन था और किसी कार्य को अच्छी तरह अंजाम देने के लिए ही इस प्रकार की शपथ ली जाती थी। किसी को उत्तेजित करने के लिए भी शपथ दिलाई जाती थी। दुर्योधन ने अर्जुन से कहा था कि यदि तुम पाण्डु के पुत्र हो तो अपने सभी दिव्यास्त्रों का मुझपर प्रयोग कर डालो।[8]

सगे-सम्बन्धी जब कहीं रिश्तेदारी-नातेदारी में जाते थे तब उन्हे वहाँ से जाने के लिए कहना शिष्टाचार के विरुद्ध था, कई-कई दिन बीत जाने पर भी 'अब जाइए' या 'अब

---

१. आत्मना भ्रातृभिश्चैव धर्मेण सुकृतेन च। वनपर्व, १५७.५५
२. पितृभिः सह सालोक्यं मास्म गच्छेद् वृकोदरः। सभापर्व, ७१.१४
३. ये वै लोकाश्चाव्रतिनां ये चैव ब्रह्मघातिनाम्। द्रोणपर्व, १६.२६
४. नाहं पार्थेन जातः स्यां न च जातः सुभद्रया। द्रोणपर्व, ३४.२७
५. यद्येतदेवं संग्रामे न कुर्यां पुरुषर्षभाः। मा स्म पुण्यकृतांल्लोकान् प्राप्नुयां शूरसम्मतान्।।। द्रोणपर्व,७१. २४
६. ममैव भारः सर्वो हि हनिष्यामि पितामहम्। शपे केशव शस्त्रेण सत्येन सुकृतेन च।। भीष्मपर्व,१०६,७३
७. अनुशा., अध्याय,९३
८. तद्दर्शय मयि क्षिप्रं यदि जातोऽसि पाण्डुना। द्रोणपर्व,१००.२६

आपका यहाँ से जाना उचित है' इत्यादि कहकर किसी को अपने घर से विदा नहीं किया जाता था। आए हुए सम्बन्धी का वापस जाना किसी प्रयोजनवश अनिवार्य होते हुए भी अपने मुँह से कहकर भेजना उचित नहीं समझा जाता था। द्रौपदी के विवाह के बाद भी द्रुपद के यहाँ रुके पाण्डवों को लाने के लिए जब धृतराष्ट्र ने विदुर को भेजा तब राजा द्रुपद ने विदुर से कहा था कि यद्यपि इनका जाना अति आवश्यक है किन्तु जाने के लिये मेरा कहना तो उचित नही था।[1] सगे सम्बन्धियों के यहाँ जाने पर जब वहाँ से विदा लेने का समय होता था तो वहाँ सबसे मिलकर यथायोग्य अभिवादन करके प्रस्थान करने की परम्परा थी।[2] भारतीय समाज में आज भी विदाई की यह रीति प्रचलित है।

आर्यजन अर्थात् शिक्षित, सभ्य और वैदिक आचार का पालन करने वाले लोग अपशब्दों का प्रयोग नहीं करते थे। व्यवहार में ऐसे लोग गाली-गलौज या कपट (छल प्रपंच) का आश्रय नहीं लेते थे। परस्पर सम्भाषण में भाषा के विशुद्ध शब्दों का प्रयोग होता था। प्रादेशिक या अस्पष्ट और असंगत शब्दों को म्लेच्छ शब्द कहा जाता था। जो व्यक्ति इस प्रकार के शब्दों का प्रयोग करते थे उन्हे समाज में अच्छी दृष्टि से नहीं देखा जाता था।[3]

कभी किसी विशेष अवसर पर यदि किसी को अन्तःपुर में प्रवेश करना होता था तो वह व्यक्ति दोनों हाथ जोड़े हुए नजरें अपने पैरों पर गड़ाये हुए अन्दर जाता था। ऐसा नियम प्रवेशकर्ता के शुद्ध संयत भाव को बनाये रखने के लिए आचरण के अन्तर्गत था।[4]

अपने से बड़ों को 'तुम' कहने के बहुत से उदाहरण महाभारत में मिलते हैं। यदि 'तुम' का सम्बोधन अपमान करने के उद्देश्य से था तो यह गर्हित था। एक बार युधिष्ठिर द्वारा गाण्डीव की निन्दा कर दिये जाने पर अर्जुन अपनी प्रतिज्ञा के कारण युधिष्ठिर का वध करने के लिये उद्यत हो गये। तब श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा कि युधिष्ठिर को 'तुम' कहकर सम्बोधित कर दो । सम्मानित व्यक्ति को जब तक सम्मान मिलता रहे तभी तक वह जीवित रहता है, अपमान ही उसकी मृत्यु होती है। युधिष्ठिर को 'तुम' कहने मात्र से उनकी मृत्यु हो जायगी। क्योंकि अपने से बड़ों को 'तुम' कहकर उनकी अवज्ञा करना उनकी हत्या करने के समान है।[5] यदि 'तुम' कहने में अवज्ञा का भाव न हो तो तुम कहना कोई अपराध नहीं है। बड़े भाई का नाम लेकर भी पुकारा जाता था। अर्जुन कभी-कभी भीम को उनका नाम लेकर पुकारते थे। किन्तु उसमें अवज्ञा का भाव नहीं होता था। श्रद्धेय

१. न तु तावन्मया युक्तमेतद् वक्तुं स्वयं गिरा। महाभारत,आदिपर्व, २०७.२
२. अभिगम्याब्रवीत् प्रीतः पृथा पृथुयशा हविः। सभापर्व, ४५. ५७
३. नार्या म्लेच्छन्ति भाषाभिर्मायया न चरन्त्युत। सभापर्व,५९.११
४. पादाङ्गुलीरभिप्रेक्षणप्रयतोऽहं कृताञ्जलिः। उद्योगपर्व ५९.३
५. यदा मानं लभते माननार्हस्तदा स वै जीवति जीवलोके। कर्णपर्व,६९.८१,। त्वंकारो वा वधो वेति विद्वत्सु न विशिष्यते। अनुशा.,१२६.५३। त्वंकारन्नामधेयञ्च ज्येष्ठानां परिवर्जयेत्। शान्तिपर्व १९३.२५

व्यक्ति के साथ अवज्ञा का व्यवहार कथमपि उचित नहीं माना जाता था।[1] सामाजिक व्यवहार की यह मर्यादा आज भी सुरक्षित है।

किसी को अपमानित करने अथवा अपराधी को दण्ड देने के लिये उसके सिर के बाल पाँच स्थानों पर थोड़ा-थोड़ा छोड़कर शेष काट दिया जाता था या मूड़ दिया जाता था। भीमसेन ने द्रौपदी का अपहरण करने के अपराध में जयद्रथ को यही दण्ड दिया था।[2] क्षमा चाहने वाला विजित व्यक्ति विजेता से "मै आपका दास हूँ" कहकर ही क्षमा पा सकता था सार्वजनिक रूप से इस प्रकार की स्वीकारोक्ति अत्यन्त अपमानजनक समझी जाती थी।[3] महाभारतकाल में भी अपमानित करने के लिए धक्का देने का प्रचलन था किन्तु बहुत प्रभावशाली व्यक्ति ही किसी को धक्का या गर्दनियाँ (अर्द्धचन्द्र) देने का साहस करते थे।[4]

किसी व्यक्ति के हास्यास्पद आचरण को देखकर अट्टहास करना उसका उपहास माना जाता था। पुरुषों के अस्वाभाविक आचरण पर स्त्रियाँ भी अट्टहास करती थीं।[5]

## महाभारतकालिक समाज में नारी

भारतीय समाज में नारी का स्थान सदैव से सम्मानित और गौरवपूर्ण रहा है-"यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।" यदि उसका मातृत्व महनीय और अतिश्रद्धेय है[6] तो कन्यात्व, भगिनीत्व और भार्यात्व भी कम सम्मान्य नहीं। इन मान्यताओं से परे कहीं नारी निन्दित भी है और उसे नरक का द्वार भी कहा गया है। किन्तु यह सर्वमान्य आदर्श नहीं है। आचरण और चरित्र की भ्रष्टता नारी ही नहीं नर को भी हेय और निन्द्य बना देती है और उस स्थिति में वे दोनों ही समाज के लिये अभिशाप बना देते हैं। यह बात अलग है कि पुरुष प्रधान समाज अपनी कमजोरी भी नारी के मत्थे मढ़ दे। आज भी स्त्रियों पर पुरुषों के आधिपत्य और अत्याचार के वृतान्त ही अधिक मिलते हैं। समाज के बराबर की हिस्सेदारी वाली स्त्री आज भी "न स्वातन्त्र्यमर्हति" के शिकंजे में कसी हुई है। महाभारत के अनुशीलन से हमें ज्ञात होता है कि तात्कालिक समाज नारी के प्रति आज की अपेक्षा कहीं अधिक उदार था।

स्त्री-पुरुष का मेल ही गार्हस्थ्य है। गार्हस्थ्य-निर्वाह में नारी का विशिष्ट स्थान है। महाभारत में उसके अधिकार का क्षेत्र प्रशस्त है। महाभारत में जिन नारियों का उल्लेख हूआ है, उनमें दायित्वबोध और अधिकार-अनुकूलन की क्षमता विद्यमान थी। द्रौपदी द्वारा

---

१. गुरूणामवमानो हि वध इत्यभिधीयते। कर्णपर्व,७०. ६१ ; आदिपर्व १५४.१८
२. एवमुक्तत्वा सटास्तस्य पञ्च चक्रे वृकोदरः। वनपर्व, २७१.६
३. दासोऽस्मीति त्वया वाच्यं संसत्सु च सभासु च। वही,२७१.११
४. गले गृहीत्वा क्षिप्तोऽस्मि वरुणेन महामुने। अनुशा.१५४. २२
५. तत्र मां प्राहसन् कृष्णः पार्थेन सह सुस्वरम्। द्रौपदी च सह स्त्रीभिर्व्यथयन्ती मनो मम।। सभापर्व, ५०. ३०.
६. जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी

राजकोष का दायित्व संभालना और गान्धारी का मन्त्रणा-सभा में साहचर्य- इसी तथ्य को प्रकाशित करता है। उस काल की नारियाँ पूर्ण अर्थों में पुरुष की कर्मसंगिनी थीं। महाभारत में जिन नारी-चरित्रों से हमारा परिचय होता है,[1] उनका स्वरूप केवल नारीत्व तक ही सीमित नहीं है अपितु उनका पुरुषत्व भी पूर्णतः प्रकाशित है। अपने नारीत्व और पौरुष से वे समाज को महत्त्वपूर्ण ढ़ग से प्रभावित करती हैं। उनकी महिमा और पूर्णता बहुत ही उच्चकोटि की है।

भारतीय समाज में कन्या का जन्म सुखद नहीं माना जाता है क्योंकि वधू को पुत्र-प्राप्ति के अतिरिक्त कन्या-प्राप्ति का आशीर्वाद देने की न तो परम्परा ज्ञात है और न उल्लेख ही। अपित 'कन्यापितृत्व' को दुःखरूप माना गया है।[२क] किन्तु महाभारतकालिक समाज में सम्भवतः कन्या को लेकर इस प्रकार की कोई दुश्चिन्ता नहीं थी। कन्या का जन्म पिता के लिये भार मानने का कोई उदाहरण महाभारत में नहीं प्राप्त होता। पुत्र और कन्या में कोई बहुत बड़ा अन्तर नहीं माना जाता था।[२ख] महाराज शान्तनु ने वन में पड़े कृप और कृपी का तथा महाराज अश्वपति ने सावित्री के सभी संस्कार कराये थे।[3] विवाह के पूर्व कन्या को पिता के घर में ही अनेक विषयों की शिक्षा दी जाती थी। कुमारियाँ पूजा-अर्चना भी करती थीं और अतिथि-सेवा में भी नियुक्त होती थी।[4] सन्तानहीन व्यक्ति पुत्र के समान कन्या को भी दत्तक सन्तान के रूप में लेते थे।[5] वे अपनी कन्या के समान लालन-पालन करते थे।

कन्यायें पिताके घर के काम-काज में पर्याप्त सहायता करती थीं। पिता के आदेश से धीवर कन्या सत्यवती नाव द्वारा यात्रियों को नदी पार कराती थी।[6] कुन्ती और शकुन्तला अतिथिसपर्या में नियुक्त थीं।

कन्या के अभिभावक उसका विवाह किसी उपयुक्त वर के साथ करते थे। वयः प्राप्ता कन्या के विवाह का प्रस्ताव प्रायः वरपक्ष से आता था। कन्यापक्ष द्वारा वरान्वेषण की प्रथा थी। स्वयंवर भी आयोजित किया जाता था और वर ढूँढने या वर-चयन करने में कन्या

---

१. यथा गान्धारी, कुन्ती, द्रौपदी, सुभद्रा, सत्यभामा, सावित्री, शकुन्तला, दमयन्ती आदि। महाभारत में साधारण अथवा निम्नस्तरीय समाज की नारियों सम्बन्धी उल्लेख अतिन्यून ही है।

२. क-कन्यापितृत्वं दुःखं हि सर्वेषां मानकाङ्क्षिणाम्। **वाल्मीकि रामायण,** उत्तरकाण्ड, ९.११
ख-यथैवात्मा तथा पुत्रः पुत्रेण दुहिता समा।अनुशासन पर्व,४५,११

३. क- ततःसंवर्धयामास संस्कारैश्चाप्ययोजयत्। प्रातिपेयो नरश्रेष्ठो मिथुनं गौतमस्य तत्।।
आदिपर्व,१२९.१८ ।।
ख-प्राप्ते काले तु सुषुवे कन्यां राजीवलोचनाम्। क्रियाश्च तस्या मुदितश्चक्रे च नृपसत्तमः।।
वनपर्व, २९३.२३)

४. आदिपर्व ११०,४.

५. अग्रजामथ तां कन्यां शूरोऽनुग्रहकाङ्क्षिणे। प्रददौ कुन्तिभोजाय सखा सख्ये महात्मने।। आदिपर्व, ११०.३

६. साऽब्रवीद्दाशकन्यास्मि वाहये तरीम्। पितुर्नियोगाद-।। आदिपर्व, १००.४८-४९

को भी स्वतन्त्रता थी। प्रायः कन्यायें विवाहित होकर घर-गृहस्थी चलाती थीं किन्तु कोई-कोई कन्या आजीवन कुमारी रहकर नैष्ठिक ब्रह्मचर्य का भी पालन करती थी। योगिनी सुलभा नामक कन्या का वृत्तान्त महाभारत में विशदतया वर्णित है।[1] नारी के नैष्ठिक ब्रह्मचर्य के विरोध में महाभारत में मात्र एक उदाहरण मिलता है जहाँ देवर्षि नारद ने कुणिर्गर्ग की कन्या (वृद्धा तपस्विनी) से कहा कि विवाहिता न होने से तुम्हें अच्छे लोक की प्राप्ति न होगी।[2] फलतः उस कुमारी वृद्धा तपस्विनी ने प्राक्श्रृगवान् नामक ऋषिकुमार से विवाह करने के बाद परलोकगामिनी हुयी।

महाभारत काल में स्त्रियाँ स्वायत्त या स्वतन्त्र न थीं। वे बाल्यावस्था में पिता, यौवन में पति और वार्धक्य में पुत्र के अधीन रहती थीं।[3] विवाहिता स्त्रियों का पिता के घर बहुत अधिक समय तक रहना अच्छा नहीं माना जाता था।[4] किन्तु सन्तानहीन निराश्रित विधवायें पिता के घर भी रहती थीं।[5] विवाहिता स्त्रियों के लिए पति का घर ही उनका अपना घर होता है और वे अपना जीवन उसी घर को साजने-सँवारने में बिताती हैं, किन्तु प्रयोजनवश वे कुछ काल के लिये समय-समय पर पिता या अन्य सम्बन्धियों के घर भी जाती हैं। ऐसा महाभारतकाल में भी प्रचलित था। पाण्डव जब वनवास के लिये चले गए तो सुभद्रा आदि स्त्रियाँ अपने-अपने बच्चों के साथ पितृगृह चली गई थीं। उनके भाई आकर लिवा गये थे।[6]

महाभारत में पातिव्रत धर्म पर विशेष आग्रह दिखाई पड़ता है। विवाहित स्त्री का परमधर्म पतिभक्ति था। पति के साथ ही उसके कुटुम्ब की देखभाल करना और सबको सन्तुष्ट रखना एक सद्गृहिणी का प्रधान कार्य माना जाता था।[7] घर-बाहर, सर्वत्र नारी अपने पति की परम सहायिका और सहधर्मिणी मानी जाती है। वह गृहलक्ष्मी के रूप में प्रतिष्ठित है। महाभारत में नारी के उत्कर्ष के लिए सतीत्व की रक्षा को मुख्य स्थान दिया गया है। पत्नी की प्रशंसा करते हुए कहा गया है कि वह पुरुष की अर्धाङ्गिनी, श्रेष्ठ मित्र और त्रिवर्ग की मूल है।[8] जो मनुष्य साध्वी प्रियंवदा भार्या से रहित है उसके लिये घर और वन समान है।[9] पत्नी की साधुता से जीवन मधुर होता है धर्मार्थ काम, सन्तान और पितृतृप्ति पत्नी के ही अधीन है। पत्नी के साथ सद्व्यवहार करना चाहिए।[1]

---

१. शान्तिपर्व,अध्याय ३२०
२. असंस्कृतायाः कन्यायाः कुतो लोकस्तवानघे।। शल्यपर्व,५२.१०
३. पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने। पुत्राश्च स्थविरे भावे न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति।।
   अनुशा. ४६.१४ तथा अनु० २०.१४,२०,२१
४. नारीणां चिरवासो हि बान्धवेषु न रोचते। आदिपर्व ७४.१२।।
५. भगिनी चानपत्या। उद्योगपर्व,३३.७०
६. सुभद्रामभिमन्युञ्च रथमारोप्य काञ्चनम्। आरुरोह रथं कृष्णः पाण्डवैरभिपूजितः।। इत्यादि।।
   वनपर्व, २२.४७-५१
७. आदिपर्व, १०६.१८
८. अर्धं भार्या मनुष्यस्य भार्या श्रेष्ठतमः सखा। भार्या मूलं त्रिवर्गस्य भार्या मूलं तरिष्यतः।। आदिपर्व ७४.४१
९. शान्तिपर्व, अध्याय १४४

स्त्री जाति सर्वदा-सर्वथा पूज्य है। जिस परिवार में स्त्रियों को मनःक्लेश होता है उस परिवार में शुभकार्य विफल हो जाते हैं।[1] परिवार में भार्या के प्रति किस प्रकार का आदर होना चाहिए यह हमें युधिष्ठिर के वचन से ज्ञात होता है "यह द्रौपदी हमारी प्रिया पत्नी, प्राणाधिक प्रियतमा है, माता की तरह परिपाल्या है और ज्येष्ठा भगिनी के समान पूज्या है।[3]

धीरता, कोमलता और प्रियजन के प्रति व्याकुलता नारी के स्वभावगत गुण हैं।[4] नारी का स्वभाव मधुर होना चाहिए। अनन्यचित्त से पति की सेवा करने मात्र से साधारण स्त्री भी असाधारण सिद्धि प्राप्त कर सकती है।[5] जो पत्नी पति के कठोर वचन से भी विचलित न होकर प्रसन्नमुखी और सद्व्यवहारकारिणी बनी रहे वही सच्ची पतिव्रता है।[6] दीन, दरिद्र, रोगी और श्रान्तक्लान्त पति की सेवा पुत्र की तरह करने वाली नारी ही धर्मचारिणी कही गई है।[7] उस काल में पतिव्रता एवं उत्तम गृहिणी होना समाज का आदर्श था।

महाभारत में सामान्य गृहिणी की चर्चा करते हुए कहा गया है कि वह गृहिणी तपस्विनी है तो प्रातः अंधेरे उठकर गृहकार्यों में लग जाती है, गोबर से लीप-पोतकर घर को साफ सुथरा करती है। भोजन बनाती है। देवकार्य और अतिथिसेवा में सहायता करती है। परिवार के सदस्यों को खिलाकर तब खाती है और सास-ससुर के प्रति भक्ति रखती है।[8] सास की बुराई करते फिरना, सास से सदा घर के काम कराना और पति से दुर्व्यवहार करना- अत्यन्त गर्हित कहा गया है।[9] परिवार की जिम्मेदारी अच्छी तरह सम्भालना गृहिणी का कर्तव्य है।[10] भोजन के सम्बन्ध में सबकी खोज-खबर लेना स्त्रियों का ही कार्य था। विशेष प्रयोजन के अवसरों पर स्वयं भूखी रह कर अन्य सबका ख्याल रखने और बड़े तरतीब और तरकीब से सारा कार्य सम्भालने में महाभारतकाल की स्त्रियाँ निपुण थीं।[11] बड़े घरों की स्त्रियाँ पालकी में बाहर जाती-आती थी।[1] महिलाओं को घर से बाहर जाने के लिए

---

१. आदिपर्व ७४,४२, ४७, ४८, ५१ ; अनुशासनपर्व, ४६.१५।।
२. अनुशासनपर्व ४६.५-'६-७
३. इयं हि नः प्रिया भार्या प्राणेभ्योऽपि गरीयसी। मातेव परिपाल्या च पूज्या ज्येष्ठेव च स्वसा।।
   विराटपर्व, ३.१४
४. मृदुत्वं च तनुत्वं च विक्लवत्वं तथैव च। स्त्रीगुणा ऋषिभिः प्रोक्ता धर्मतत्त्वार्थनिश्चये।।
   अनुशासनपर्व १२.१४
५. सुस्वभावा सुवचना सुवृत्ता सुखदर्शना। अनन्यचित्ता सुमुखी भर्तुः सा धर्मचारिणी।
   वही, १४६.३५-३६ तथा वनपर्व अध्याय, २०५, २०६
६. शान्तिपर्व, अध्याय १४४, १४५
७. अनुशासनपर्व, १४६.४४-४५
८. वही १४६.४८.५१
९. वही, ९३.१३१. ; ९४.३८ तथा शान्तिपर्व, २२७, ११३।।
१०. वनपर्व, २३३.५४।।
११. अभुक्तं भुक्तवद् वापि सर्वमाकुब्जवामनम्। अभुञ्जाना याज्ञसेनी प्रत्यवैक्षद् विशाम्पते।। सभापर्व, ५२.४८

बड़ों की अनुमति लेनी पड़ती थी।[1] सभा-समितियों में स्त्रियों के बैठने की पृथक् व्यवस्था होती थी।[2] विवाह में दहेज के रूप में अथवा उपहार के रूप में नारियाँ प्रदान की जाती थीं।[4]

महाभारतकालिक समाज भी लम्पट मनुष्यों से रहित न था और वे स्त्रियों के साथ दुराचार से बाज न आते थे।[5] बलात्कार से पीड़ित महिलाओं की समाज निन्दा न करता था अपितु उसके साथ सहानुभूति ही रखता था।[6] अभिजात कुलों में विधवाओं की स्थिति अच्छी थी किन्तु सामान्य घरों की विधवायें बड़ा ही दीन-हीन उपेक्षित जीवन बिताती थीं।[7]

कुछ सती स्त्रियाँ पति की मृत्यु के बाद उसके साथ ही चितारोहण कर जाती थी।[8] पति के सामने अपनी मृत्यु हो जाने को महिलायें अपना सौभाग्य समझती थीं।[9]

महाभारतकाल में भी बहुपत्नी प्रथा विद्यमान थी। ऐसे सपत्नियों (सौतों) का होना स्वाभाविक ही है। सपत्नियों में परस्पर सौहार्द की बात किसी भी काल में प्रायः नहीं सुनाई पड़ती। महाभारत में ही सपत्नीविद्वेष की अनेक घटनायें वर्णित हैं। कश्यप की पत्नी कद्रू का विनता के साथ सौतिया डाह अति प्रसिद्ध है। विनता को दासी बनाने के लिए कद्रू ने अत्यन्त जघन्य कार्य किया था।[10] महाराज पाण्डु की पत्नियों कुन्ती और माद्री में भी कोई विशेष स्नेह न था। महाभारत में कई स्थलों पर उनके आपसी द्वेष की झलक मिलती है। कुन्ती के पुत्रवती हो जाने पर माद्री को अपुत्रा होने का अतिशय सन्ताप था और वह कुन्ती के प्रति ईर्ष्यालु हो चली थी। सपत्नी होने के कारण वह स्वयं कुन्ती से नहीं कह सकी और उसने पाण्डु से ही कुन्ती को मन्त्रविधि बता देने के लिए कहलवाया। तब कुन्ती द्वारा आवाहन मत्र बतलाने पर माद्री ने भी उस मन्त्रप्रयोग से दो पुत्रों को जन्म दिया। माद्री ने जब दूसरी बार पुनः मन्त्र बतलाने का आग्रह किया तब कुन्ती ने उसे साफ मना कर दिया क्योंकि उसे आशङ्का हो गयी कि यदि इस बार भी माद्री ने दो पुत्रों को जन्म दिया

---

१. ततः कन्या सहस्रेण वृता शिबिकया तदा। पितुर्नियोगात् त्वरिता निश्चक्राम पुरोत्तमात्।। आदिपर्व ८०.२१.
२. आश्वमेधिकपर्व, ५२,५५।।
३. आदिपर्व १२२.१५-१६।।
४. आदिपर्व, २१.३७; १९७.१६; २२०.४९ । सभापर्व, ३३.५२; ५२.२९ ।
शान्तिपर्व १६८.३३। विरभूपर्व ३४.५। इत्यादि
५. आदिपर्व १५७.११; मौलपर्व ७,६३।।
६. शान्तिपर्व, २६५.४०
७. उत्सृष्टमामिषं भूमौ प्रार्थयन्ति यथा खगाः। प्रार्थयन्ति जनास्सर्वे पतिहीनां तथा स्त्रियम्।।
आदिपर्व १५७.१२
८. आदिपर्व ७४.४६ ; १२४.३१ । मौसलपर्व ७.२४.७३ ।।
९. व्युष्टिरेषा परा स्त्रीणां पूर्वं भर्तुः परां गतिम्। गन्तुं ब्रह्मन् सपुत्राणामिति धर्मविदो विदुः।।
आदिपर्व १५७.२२
१०. एवं ते समयं कृत्वा दासीभावाय वै मिथः। महाभारत आदि पर्व,२०.५

तो उसके पुत्रों की संख्या उससे अधिक हो जायेगी।[1] अर्जुन ने जब सुभद्रा से विवाह किया तब द्रौपदी अत्यन्त क्रुद्ध हुई थी।[2] मन्दपाल की पत्नियों-जरिता और लपिता में भी सद्भाव न था। वे अपनी पत्नियों के कटुवचनों से अत्यन्त दुःखी होते थे।[3] विदुर ने कहा है कि जिन स्त्रियों की सौत होती है वे अत्यन्त दुःखमय जीवनयापन करती हैं।[4]

सपत्नी के अतिरिक्त भी यदि समान श्रेणी या अवस्था वाला कोई व्यक्ति अधिक रूप, गुण, शोभा या समृद्धि वाला हो जाता है तो वह उसके लिए असह्य हो जाता है। ऐसी ईर्ष्या-प्रवृत्ति, स्त्री-पुरुष दोनों में समान रूप से पायी जाती है। द्रौपदी जब इन्द्रप्रस्थ से हस्तिनापुर आई तो उसके बहुमुल्य आभूषण देखकर धृतराष्ट्र की पुत्र वधुएँ प्रसन्न नहीं हुई उल्टे जल-भुन गईं।[5]

## शिक्षा-व्यवस्था

महाभारतकाल में शिक्षाव्यवस्था दो प्रकार की थी- विद्यार्थी गुरुकुल में जाकर विद्याग्रहण करते थे अथवा परिवारों में बच्चों को शिक्षा देने के लिए गुरु नियुक्त होते थे। दूसरा प्रकार राजाओं अथवा समृद्धिशाली परिवारों में प्रचलित था। ब्राह्मणादि तीन वर्णों की शिक्षा की बात महाभारत में उपलब्ध होती है किन्तु शूद्र की शिक्षा का उल्लेख नहीं मिलता। शिक्षक (गुरु) प्रायः ब्राह्मण (आचार्य अथवा ऋषि) ही होते थे। द्रोणाचार्य द्वारा एकलव्य को शिष्य न बनाने की कथा प्रसिद्ध है तथापि उसने आचार्य द्रोण को ही गुरु मान कर स्वयं शस्त्रविद्या (धनुर्विद्या) का अभ्यास किया। इसी प्रकार दासी गर्भ-जात विदुर महाज्ञानी थे और लोमहर्षक, सञ्जय और सौति भी शूद्र (सूत जातीय) भी कम पण्डित न थे।

महाभारतकाल में शिक्षा के प्रमुख विषय थे- आन्वीक्षिकी (तर्कविद्या), वार्ता (कृषि, पशुपालन और वाणिज्य) दण्डनीति और आयुर्वेद भी शिक्षणीय विषय माने जाते थे। युक्तिशास्त्र, शब्दशास्त्र, गान्धर्व शास्त्र, पुराणेतिहास, कला, वास्तुशास्त्रादि भी पढ़ाये जाते थे।[6] क्षत्रियों के लिए शासन और सैन्य से सम्बद्ध विषय पठनीय होते थे। स्त्रियों को कला, नृत्यादि की शिक्षा दी जाती थी यह आवश्यक नहीं था कि सभी लोग सभी विषय पढ़ें ही। वर्ण अथवा प्रयोजन के अनुसार जिसकी जैसी रुचि थी वह वैसा विषय पढ़ता था।[7]

---

१. वही, आदिपर्व, १२३.२-६ तथा १२३,२५-२८
२. तं द्रौपदी प्रत्युवाच प्रणयात् कुरुनन्दनम्। तत्रैव गच्छ कौन्तेय यत्र सा सात्वतात्मजा ।।
वही, आदिपर्व २२०,१६
३. वही, आदिपर्व, अध्याय २३२
४. वही उद्योगपर्व, ३५.३१
५. यज्ञसेन्याः परामृद्धिं दृष्ट्वा प्रज्वलितामिव। सभापर्व, ५८,३३
६. त्रयी चान्वीक्षिकी चैव वार्ता च भरतर्षभ। दण्डनीतिश्च विपुला विद्या तत्र निदर्शिता।। शान्तिपर्व ५६,३३ । युक्तिशास्त्रं च ते ज्ञेयं शब्दशास्त्रं च भारत। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, १०४.१४६

ब्राह्मणों के लिए वेदाध्ययन अनिवार्य था।

विद्यार्थी बाल्यकाल में ही विद्यारम्भ करते थे। अध्ययन का आरम्भ उपनयन संस्कार से हो जाता था। अतः ब्राह्मण बालक पाँच से आठ, क्षत्रिय दस से ग्यारह और वैश्य का ग्यारह से बारह वर्ष की अवस्था में विद्यारम्भ हो जाता था। शूद्र का न तो उपनयन होता था और न ही वेदाध्ययन में उसका अधिकार था।[२क] तथापि शूद्र (यदि कोई) का भी विद्यारम्भ तेरह वर्ष की आयु में हो सकता था[२ख]।

गुरुकृपा या गुरुगृह या गुरु के आश्रम में रहकर विद्याध्ययन करने वाले छात्र को 'अन्तेवासी' कहा जाता था। शिष्य कितने काल में गुरु के आश्रम में रहे, इसका कोई निश्चित नियम न था।[३] शिष्य गुरु के समीप रहकर विद्याध्ययन करने के साथ आश्रम के कार्यों में परस्पर सहायता करते थे। भिक्षा लाना, गायें चराना, कुश-समिधा-फल- फल लाना और गुरु की सेवा तथा आज्ञा पालन करना शिष्य का कर्तव्य था। गुरु शिष्य की योग्यता और चरित्र की परीक्षा करके तब विद्यादान करते थे। गुरु अपने शिष्यों का पुत्रवत् पालन करते थे। अध्ययन की समाप्ति पर शिष्य का समावर्तन संस्कार होता था और शिष्य गुरु को दक्षिणा देकर अपने घर लौटता था। गुरु की सन्तुष्टि ही श्रेष्ठ दक्षिणा मानी जाती थी।

महाभारतकालिक विद्या के केन्द गुरुकुल समाज और राजकीय सहायता द्वारा पोषित होते थे। शिष्य भिक्षा (गृहस्थों के यहाँ से) लाकर गुरु को निवेदित करता था। राजा द्वारा भी आचार्य को वृत्तिदान प्राप्त होता था। शिष्य के पोषण का भार गुरु पर ही होता था।

शिक्षा का एक विशिष्ट उद्देश्य था और जीवन के साथ उसका एक विशेष सम्बन्ध था। शिष्य को जीवन की वास्तविकता समझाने का केन्द्र गुरुगृह ही था। स्वावलम्बी और कष्ट सहिष्णु बनने के व्यवहारिक पक्ष का ज्ञान भी यहीं होता था। तपस्या द्वारा शिष्य का चरित्र उन्नत बनता था। आदर्श मनुष्य बनने के निए आदर्शों का सुयोग ये विद्या केन्द्र ही कराते थे। चरित्र निर्माण शिक्षा का प्रधान लक्ष्य था। विद्या की सार्थकता चरित्र घटन और पुण्यकर्म में है।[४] चरित्रहीन की विद्या निष्फल मानी गई है। जैसे कुत्ते के चमड़े से निर्मित पात्र में रखा हुआ घी यज्ञकर्म में प्रयुक्त नहीं किया जा सकता वैसे ही चरित्रहीन व्यक्ति की विद्या से समाज का कोई भी उपकार नही हो सकता।[५]

---

१. आदिपर्व १०८.१६.१२५. एव सभापर्व. ५.१२०
२. क-न च तां प्राप्तवान् मूढः शूद्रो वेदश्रुतिमिव।। सभापर्व, ४५-१५
ख-आदिपर्व ८१. १;१००.३५
३. तस्य काष्ठे विलग्नाभूज्जटाः रूपसमप्रभा। आश्वमेधिक. ५६.११
४. शीलं वृत्तफलं श्रुतम्। सभापर्व, ५-११२
५. कपाले यद्वदापः स्युः श्वदती च यथा पयः। शान्तिपर्व,३६.४२

## जीविकोपार्जन

महाभारतकालिक समाज की सुव्यवस्था के लिए विभिन्न वर्णों के लिए विविध प्रकार की वृत्तियों अथवा जीविका का विधान बनाया गया था। महाभारतकार का कथन है कि जीविका व्यवस्था मनुष्यकृत नहीं है। जन्म के पहले से ही प्रजापति उस मनुष्य की जीविका निर्धारित कर देता है। वह उसे उत्तराधिकार सूत्र से प्राप्त हो जाती है।[1] महाभारतकाल में प्रत्येक वर्ण के सामाजिक अधिकार सुनिश्चित थे और दूसरा उसमें दखल नहीं दे सकता था। निष्ठापूर्वक अपने कार्य के द्वारा समाज को पूर्णतः आदर्श मानवसमाज के रूप में घटित करना ही इस प्रकार की वृत्ति व्यवस्था का उद्देश्य प्रतीत होता है। किसी का अनिष्ट किये बिना अपने परिवार का पालन करने वाली व्यवस्था को महाभारत में श्रेष्ठधर्म के रूप में स्वीकार किया गया था।[2]

उत्तराधिकार से प्राप्त वंशोचित कर्म का परित्याग नहीं करना चाहिए।[3] यज्ञ, अध्ययन और दान ये तीन ब्राह्मण की जीविका के साधन थे। ब्राह्मण के लिए भिक्षावृत्ति भी निन्द्य न थी।[4] ब्राह्मण पौरोहित्य कर सकता था।[5] किन्तु, वह शूद्रवृत्ति किसी भी दशा में नही ग्रहण कर सकता था।[6]

जो ब्राह्मण याजन अथवा प्रतिग्रह वृत्ति न लेकर केवल शास्त्रचिन्तन में निरत रहते थे, उनकी जीविका की व्यवस्था राजा करता था।[7] राजा ब्राह्मणों को देने के लिए कृपण वैश्यों का धन भी हरण करता था।[8]

क्षत्रिय अपने बाहुबल से प्रजा की रक्षा करता हुआ जीविका अर्जित करता था। प्रजा से प्राप्त कर ही उसकी जीविका का मुख्य साधन था।[9] दान लेना क्षत्रिय के लिए अनुचित था। कृषि, पशुपालन और वाणिज्य-वैश्य की जीविका के प्रधान साधन थे।[10]

द्विज आदि तीनों वर्णों की सेवा करके शूद्र अपनी जीविका अर्जित करता था।[11] शूद्रों के परम्परागत पैतृक व्यवसाय (वृत्ति) भी होते थे। यदि ऐसा नहीं हो तो शूद्र के लिए सेवा ही श्रेष्ठ वृत्ति थी।[12]

---

१. असृजद् वृत्तिमेवाग्रे प्रजानां हितकाम्यया। अनुशासनपर्व ७६.११
२. शान्तिपर्व, २६१.६ ।।
३. भीष्मपर्व ४२.४८
४. उद्योगपर्व,२६ २३; ७२.४७; १३२.३
५. शान्तिपर्व ७२.१; ७४.१
६. शान्तिपर्व,२६४.३
७. प्रतिग्रहं ये नेच्छेयुस्तेभ्यो रक्ष्यं त्वया नृप। अनुशासनपर्व, ३५.२३
८. अदातृभ्यो हरेद् वित्तं विख्याप्य नृपतिः सदा। इत्यादि। शान्तिपर्व १६५.१०
९. शान्तिपर्व ६०.१३-२०
१०. वही, ६०.२१ -२३; ६१.४ तथा अनुशासनपर्व, १४१.५४-५६
११. तस्माच्छूद्रस्य वर्णानां परिचर्या विधीयते। शान्तिपर्व ६०.२८-२६.अनुशा.१४१.७५
१२. वृत्तिश्चेन्नास्ति शूद्रस्य पितृपैतामही ध्रुवा। न वृत्तिं परतो मार्गेच्छुश्रूषान्तु प्रयोजयेत्।। शान्तिपर्व, २६३.२

इस प्रकार उस काल के समाज में वर्णानुसार वृत्ति का नियत विभाजन होने से परिवार का भरण-पोषण सुकर था।

समाज का पालन-पोषण और उसकी भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति वैश्य-वृत्ति पर ही निर्भर थी। कृषि, पशुपालन और वाणिज्य इसके मूलाधार थे। समृद्धि लाभ के साधनों में कृषि को सर्वश्रेष्ठ माना जाता था। लक्ष्मी स्वयं कहती है -"कृषि कर्म में निरत वैश्य के शरीर में मै स्वयं निवास करती हूँ"।[1] कृषि और कृषक की रक्षा के लिए राजा उत्तरदायी माना गया है।[2] वर्षा पर आश्रित कृषि के स्थान 'देवमातृक', कृत्रिम सिंचाई वाले क्षेत्र 'नदीमातृक' और समुद्रादि के तटस्थित उत्तर क्षेत्र 'प्रकृतिमातृक' कहे जाते थे। कृषक को प्रकृति का ज्ञान रखना चाहिए अन्यथा उसे कृषि में हानि उठानी पड़ सकती थी।[3] राजा कृषि उत्पादन का छठा भाग 'कर' के रूप में ग्रहण करता था। राजा गरीब किसानों को खेती के लिए बीज आदि तो देता ही था[4]। उसे 'अनुग्रह ऋण' भी देता था।[5] महाभारत काल में बैलों द्वारा खेती किए जाने का उल्लेख मिलता है।[6] भूमि जोतने के लिए हल फल का उल्लेख भी है।[7] उस काल के अनाजों में धान, जौ, सरसों, कोदों, तिल, उड़द और मूँग प्रमुख थे।[8]

पशुपालन भी वैश्यों के अधीन था। अनेक पालतू पशुओं में गाय, अत्यन्त हितकारी होने के कारण समाज में श्रद्धा की वस्तु थी। प्रायः प्रत्येक गृहस्थ (वर्ण नियम से परे) गो सेवा करना पुण्य मानकर गोपालन करता था। महाभारत में गाय की महिमा का भूरि-भूरि वर्णन किया गया है।[9] गाय का दान श्रेष्ठ दान कहा जाता है।[10] धार्मिक कार्यो में पञ्चगव्य (गाय का दूध, दधि, धृत, मूत्र, और गोबर) का महत्त्वपूर्ण स्थान है, क्योंकि ये अत्यन्त पवित्र होने के कारण शुद्धीकरण के सर्वोत्तम साधन हैं। गाय की पीठ और पूँछ को पवित्रतम कहा गया है।[11] गाय उस काल के समाज की आर्थिक व्यवस्था की रीढ़ कही जा सकती है।

---

१. वैश्ये च कृष्याभिरते वसामि। अनुशासनपर्व ११,१६
२. नरश्चेत् कृषिगोरक्ष्यवाणिज्यञ्चाप्यनुष्ठितः । शान्तिपर्व ८८,२८
३. यस्तु वर्षमविज्ञाय क्षेत्रं कर्षति मानवः। इत्यादि।। शान्तिपर्व १३६.७६
४. कच्चिन भुक्तं बीजञ्च कर्षकस्यावसीदति। सभापर्व ५.७८
५. प्रत्येकञ्च शतं वृद्ध्या ददास्य ऋणमनुग्रहम्।। वही ५,७८
६. एतासां तनयाश्चापि कृषियोगमुपासते। अनुशासनपर्व, ८३.१८
७. तेन ते क्रियतामद्य लाङ्लं नृपसत्तम। वनपर्व- भूमिं भूमिशयाश्चैव हन्ति काष्ठमयो मुखम्
शान्तिपर्व २६१-४६
८. अनुशासनपर्व, १११, ७१
९. वही अध्याय ५१,८०,८२,८३
१०. वही अध्याय ७१ से ७४ तक
११. स्पृशते यो गवां पृष्ठं बालधिं च नमस्यति। अनुशासन. १२५.५०

वाणिज्य पर एक मात्र वैश्य का अधिकार था। व्यवसायियों को सुविधा प्रदान करना राजा का कर्तव्य था। राजा इस प्रकार के नियमों का निर्धारण करता था कि व्यापार की वस्तुएँ प्रजाजनों को सुलभ हों और व्यापारी को क्षति भी न उठनी पड़े।[1] सुखी, शान्त और निरापद राज्य में व्यापार खूब बढ़ता था और विदेशी व्यापारी भी क्रय-विक्रय के लिए आकर्षित होते थे। राजा देशी-विदेशी दोनों प्रकार के व्यापारियों से कर वसूलता था।[2] महाभारत में विदेशों से भी व्यापार सम्बन्ध के उल्लेख मिलते हैं तथा इसके लिए पोतों द्वारा समुद्र यात्राओं का भी वर्णन प्राप्त होता है।[3]

## दायभाग

महाभारत, अनुशासनपर्व के सैतालिसवें अध्याय में वर्णों के अनुसार दाय-भाग का विधान किया गया है। पैतृक सम्पत्ति के उत्तराधिकार का निर्णय भी धर्मशास्त्र का विषय माना गया है। एतद्विषयक धर्मशास्त्रीय सिद्धान्तों के पालन महाभारतकालिक समाज में भी किया जाता था। पिता की सम्पत्ति पर उसके पुत्रों का अधिकार होता है। सवर्ण पत्नी के गर्भजात सभी पुत्रों का अधिकार समान होता है। ज्येष्ठता के कारण एक भाग अधिक मिलने का विधान है। यदि पत्नियाँ भिन्न वर्णों से हैं, तो ब्राह्मणी के पुत्रों को सर्वाधिक अंश, क्षत्रिया के पुत्रों को उससे कम और वैश्य के पुत्रों को सबसे कम अंश प्राप्त होता है।

क्षत्रिय यदि क्षत्रिय कन्या, वैश्य कन्या और शूद्र कन्या तीनों से विवाह करता है तो उसकी सम्पत्ति के आठ भाग किये जायेंगे और चार भाग क्षत्रिया के पुत्रों को, तीन भाग वैश्या के पुत्रों को और एक भाग शूद्र के पुत्रों को दिया जाता था। युद्धविजय में प्राप्त धन पर केवल क्षत्रिया के पुत्रों का अधिकार होता है।

वैश्य की वैश्या और शूद्र पत्नियाँ होने पर उसकी सम्पत्ति के पाँच भाग करके उनमें से चार भाग वैश्या के पुत्रों को और एक भाग शूद्र के पुत्रों को देने का विधान था।

शूद्र अन्यवर्ण कन्या को पत्नी के रूप में ग्रहण करने का अधिकारी नहीं था। अतः उसकी सवर्णा (शूद्रा) के पुत्रों में समान रूप से सम्पत्ति का बँटवारा होता था।

पुत्रहीन पुरुष के दिवंगत हो जाने पर उसकी सम्पत्ति पर कन्या का अधिकार होता है। माता को दहेज में मिले धन पर भी कन्या का ही अधिकार माना गया है।

पुत्र न होने और कन्या के भी मर जाने पर मृत व्यक्ति की सम्पत्ति का अधिकारी दौहित्र होता है। दौहित्र पिता और मातामह- दोनों के श्राद्ध का अधिकारी होता है। धर्मतः पुत्र और दौहित्र में कोई अन्तर नहीं माना जाता।

---

१. सभापर्व ५,२२

२. कच्चित्ते वणिजो राष्ट्रे नोद्विजन्ति करार्दिताः। शान्तिपर्व ८९. २३

३. आदिपर्व, २. ३९६; शान्तिपर्व, १६८.२

पति द्वारा पत्नी को अलग से अपनी सम्पत्ति का कुछ अंश देने का विधान किया गया है। पति द्वारा प्रदत्त धन का पत्नी यथेच्छ उपयोग कर सकती है। माता के इस धन पर पुत्रों का कोई अधिकार नहीं होता।

ब्राह्मण गृहस्थ को तीन वर्ष से अधिक काल के लिये धन का सञ्चय नहीं करना चाहिये। इससे अधिक धन का संग्रह हो जाने पर उसे यज्ञ आदि अच्छे कार्यों में लगाना चाहिए।

पिता की मृत्यु के पश्चात् सम्पूर्ण सम्पत्ति सर्वप्रथम सबसे ज्येष्ठ पुत्र के हाथ में आती है। उसे चाहिए के वह न्यायसंगत रीति से अपने अन्य छोटे भाइयों में बाँट दे। यदि वह ऐसा नहीं करता तो दण्ड का भागी होता है। यदि कोई अपना पैतृक व्यवसाय छोड़कर असत्कर्म द्वारा जीविका अर्जित करता है तो वह पैतृक सम्पत्ति के अधिकार से वंचित हो जाता है।

पैतृक धन की सहायता के विना यदि कोई व्यक्ति स्वयं अपने सामर्थ्य से धनोपार्जन करता है तो उस धन पर केवल उसी का अधिकार होता है। अन्य किसी को वह धन देना उसकी इच्छा पर निर्भर है।

पुत्र अपने पिता से सम्पत्ति का अलग-अलग हिस्सा माँग सकते हैं और पिता का कर्तव्य है कि वह अपने पुत्रों में सम्पत्ति का समान वितरण कर दें।

पत्नी, पुत्र और दास-ये तीनों ही पराधीन होते हैं अतः इनके द्वारा उपार्जित धनपर क्रमशः पति, पिता, और स्वामी का अधिकार होता है।

शिष्य जितने दिन गुरु के आश्रय में रहता है, उसके द्वारा उपार्जित धन (भिक्षा द्रव्यादि) पर गुरु का ही अधिकार माना जाता है।

महाभारत में उपर्युक्त रीति से सम्पत्ति का विभाजन प्रदर्शित है।

## आहार (खान-पान)

महाभारत के वर्णनों से उस काल की आहार सम्बन्धी मान्यताओं और प्रवृत्तियों का अच्छा ज्ञान होता है। महाभारत की उक्ति सार्थक है कि भूख लगने पर ही भोजन का स्वाद अच्छा लगता है।[1] उस समय केवल प्रातः और सायंकाल भोजन करने का नियम था। जो दिन में दो बार ही भोजन करता था, उसे 'उपवासी' की संज्ञा प्रदान की गयी थी।[2] दो बार के अलावा बीच में तीसरी बार भोजन करने का निषेध किया गया है। लेकिन केवल दो बार भोजन करने की प्रशंसा से प्रतीत होता है कि उस काल में लोग बीच में तीसरी बार भी भोजन करते थे।

१. क्षुत् स्वादुतां जनयति। उद्योगपर्व, ३४, ५०
२. सायं प्रातर्मनुष्याणामशनं देवनिर्मितम्। नान्तरा भोजनं दृष्टमुपवासी तथा भवेत्।। शान्तिपर्व, १६३.१०

महाभारत में सात्त्विक, राजस और तामस प्रकृति के व्यक्तियों की आहार रुचि का उल्लेख किया गया है। आयु, सत्त्व, बल, आरोग्य, सुख और प्रीति बढ़ाने वाले स्वादिष्ट (चिकने), रसीले और अन्तःकरण को प्रसन्न करने वाले आहार सात्त्विक लोगों को पसन्द होते थे[1]।

कड़वे, खट्टे, नमकीन, बहुत गरम, तीखे, रूखे, दाहकारक और दुःख-चिन्ता-रोगोत्पादक आहार राजस प्रकृति के मनुष्यों को प्रिय होते हैं।[2] ठीक से न पका हुआ रसहीन, दुर्गन्धयुक्त, बासी और उच्छिष्ट तथा अपवित्र भोजन तामस प्रकृति के लोगों को अच्छा लगता है।[3]

खाद्यान्नों में जौ और धान मुख्यरूप से उल्लिखित हैं।[4] गुड़, दही, दूध, तिल, घी, मछली और मांस, अनेक प्रकार के शाक और तरकारियों का उल्लेख है।[5] तरह-तरह के खट्टे पदार्थ, अचार और शर्बत का भी वर्णन प्राप्त होता है।[6] मांसभक्षण की निन्दा करने के साथ ही उसका विधान भी मिलता है। महाभारत के वर्णनों से ज्ञात होता है कि तात्कालिक समाज में मांसभक्षण धड़ल्ले से प्रचलित था। ब्राह्मण भी मांसभोजी थे। युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ के अवसर पर ब्राह्मणों को हरिण और वराह के मांस परोसे गए थे।[7]

वनवासकाल में पाण्डवों का प्रमुख भोजन फल-मूल और मांस था।[8] युधिष्ठिर के अश्वमेघयज्ञ में पशु-पक्षियों के मांस भी खाद्यसंग्रह में थे।[9] महाभारत के विभिन्न स्थलों में किए गए उल्लेखों से ज्ञात होता है कि उस काल के समाज में वैध मांसभक्षण में दोष नही माना जाता था। शास्त्रसम्मत मांस का आहार दूषणीय न था।[10] अतः यज्ञादि में निहत पशु के मांसभक्षण में कोई दोष न था।[11] मृगया (शिकार) क्षत्रियों की प्रियवृति थी अतः क्षत्रियों का मांसभक्षण निन्द्य न था।[12]

---

१. आयुः सत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्धनाः। रस्याः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः।। भीष्मपर्व ४१.८
२. कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः। आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः। भीष्मपर्व, ४१.६
३. यातयामं गतरसं पूति पर्युषितं च यत्। उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्।। वही, ४१. १०
४. यत् पृथिव्यां ब्रीहियवम् ।अदिपर्व ८५.१३।। ब्रीहिरसं यवाँश्च। अनुशासनपर्व ६३. ३३
५. अनुशासनपर्व, ११६. २ ; आश्वमेधिकपर्व,८५.२१
६. अनुशासनपर्व, ११६.२; आश्वमेधिकपर्व, ८५,२१
७. मांसैर्वाराहहारिणैः। सभापर्व ४,२
८. आहरेयुरिमे येऽपि फलमूलं मृगास्तथा। वनपर्व, २,८
६. स्थलजा जलजा ये च पशवः। आश्वमेधिकपर्व ८५. ३२
१०. वेदोक्तेन प्रमाणेन पितृणां प्रक्रियासु च। अतोऽन्यथा वृथामांसमभक्ष्यं मनुरब्रवीत्।। अनुशासन. ११५.५२-५३
११. विधिना वेददृष्टेन तद्भुक्त्वेह न दूष्यति।। वही, ११६, १४
१२. आरण्याः सर्वदैवत्याः सर्वशः प्रोक्षिता मृगाः। वही, ११६, १६

महाभारत में अभक्ष्य मांस का उल्लेख किया गया है।[1]

आहार में मांस की अपेक्षा मछली का उल्लेख महाभारत में कम ही मिलता है।श्राद्ध में पितरों को मछली भी देने का विधान था।[2] ब्राह्मण शल्क युक्त मछली ही खाते थे और अन्य लोग सभी प्रकार की मछलियाँ खाते थे।[3] गोहत्या निषिद्ध और पाप होने के कारण गोमांस अभक्ष्य था।[4]

परिवार में सबका भोजन एक सा होता था।[5] केवल अपने अकेले के लिए भोजन बनाने की निन्दा करते हुए उसका निषेध किया गया है। देवता, पितर, और परिवार जनों को खिलाकर स्वयं खाने वाला प्रशंसनीय था और विघसाशी कहा गया है।[6] सबके भोजन के पश्चात् बचे हुए अन्न की 'अमृत' संज्ञा बताई गयी है।[7] पहाड़ी जाति के लोग और योगी लोग वन्य कन्दमूल फल का आहार करते थे।[8] आहार में दूध, दही और घी का प्राचुर्य होता था और इस आहार की अनेकत्र प्रशंसा भी की गई है।[9]

वैदिक काल के यज्ञीय पेय के सम्बन्ध में महाभारत प्रायः मौन है। केवल एक स्थान पर यह उल्लेख है कि सोमपान का अधिकारी व्यक्ति वह है जो तीन वर्षों तक के लिए पर्याप्त खाद्य सञ्चय कर चुका हो।[10] इससे यह प्रतीत होता है कि सोमरस बहुत धनी व्यक्ति ही पी सकते थे जनसाधारण नहीं।

महाभारत के उल्लेखों से ज्ञात होता है कि उस काल में सुरापान खूब प्रचलित था।[11] फिर भी सुरापान को अच्छी दृष्टि से नहीं देखा जाता था।[12]

उस काल में भी आर्थिक स्थिति के अनुरूप ही आहार की कोटि होती थी। धनियों का मुख्य खाद्य मांस था और मध्यम वित्त वर्ग के भोजन में दूध दही भी मिल जाता था और दरिद्र को भोजन पकाने के लिए तेल भी मिल जाता था तो वह इसे ही बहुत मानता था।[13] दरिद्र सूखी रोटी भी बड़े स्वाद से खाता था और उत्तम भोज्य पदार्थ भरा रहने पर

---

१. अनुशासनपर्व, अध्याय ९३. १२. १२१ ; शान्तिपर्व; अध्याय ३६ और अध्याय १४१
२. द्वौ मासौ तु भवेत्तृप्तिर्मत्स्यैः पितृगणस्य ह। अनुशासनपर्व ८८. ५
३. अभक्ष्या ब्राह्मणैर्मत्स्याः शल्कैर्ये वै विवर्जिताः। शान्तिपर्व,३६, २२
४. न चासां मांसमश्नीयाद् गवां पुष्टिं तथाऽनुयात्।। अनुशासनपर्व ७८. १७
५. शान्तिपर्व, १९३. ६
६. अनुशासनपर्व, ९३.१५
७. वही, ९३.१३
८. शान्तिपर्व, ३००, ४३-४४; सभापर्व ५२.६
९. अनुशासनपर्व, ६६, ४५; ७१, ५१ और अध्याय ८३
१०. यस्य त्रैवार्षिकं भक्तं पर्याप्तं भृत्यवृत्तये। अधिकं चापि विद्येत स सोमं पातुमर्हति।। शान्तिपर्व, १६४. ५
११. आदिपर्व, अध्याय ७६, उद्योगपर्व ५९.५; १५७.१६
१२. सुरान्तु पीत्वा पततीति शब्दः। शान्तिपर्व १४१.९०।। येन माद्येन्न तद् पिबेत्। उद्योगपर्व,३४.४३
१३. आढ्यानां मांसपरमं मध्यानां गोरसोत्तरम्। तैलोत्तरं दरिद्राणां भोजनं भरतर्षभ।। उद्योगपर्व ३४,४९

भी धनाढ्य उसका स्वाद नहीं ले पाता था।[1] अनुशासनपर्व के १०४ वें अध्याय में भोजन करने की विधि और शास्त्रसम्मत नियमों की विस्तृत चर्चा की गयी है।

## परिधान तथा प्रसाधन

महाभारतकाल में वस्त्र के सम्बन्ध में समाज भिन्नरुचि था। नाना प्रकार के विविध वर्णों के वस्त्र पहने जाते थे। विराटपर्व में द्रोणाचार्य समेत कौरव सेना जब अर्जुन के द्वारा अचेत कर दी गई थी तब उनके विविध वर्ण के वस्त्रों का आहरण राजकुमार उत्तर ने अर्जुन के कहने पर किया था।[2] बलदेव नीले रंग को वस्त्र धारण करते थे।[3] ब्राह्मण श्वेतवस्त्र और श्वेत यज्ञोपवीत धारण करते थे। वे मृगचर्म भी पहनते थे।[4] सफेद वस्त्र पवित्र माना जाता था।[5क] राजागण 'प्रावार' नामक बहुमूल्य वस्त्र धारण करते थे।[5ख] समय और अवसर के अनुकूल भिन्न-भिन्न वस्त्र पहनने की परम्परा थी। कार्य करते समय, पूजा करते समय और सोते समय अलग-अलग वस्त्र पहने जाते थे।[6] युद्ध करते समय लाल रंग के कपड़े प्रायः धारण किये जाते थे।[7] विभिन्न देशों या स्थानों के वस्त्र भी अलग अपनी विशेषता लिए रहते थे।[8] सिर पर रंग विरंग पगड़ियाँ पुरुषों द्वारा धारण करने का प्रचलन था।[9]

महाभारत में सामान्य जनों के अलङ्कारों का वर्णन नहीं मिलता। राजा महाराजा और उनसे सम्बद्ध स्त्री-पुरुषों के ही अलङ्कारो का वर्णन मिलता है। स्त्रीपुरुष सभी आयु के मनुष्य आभूषण धारण करते थे और आभूषण प्रायः स्वर्णमय ही होते थे। गले में हार (निष्क) बाँहों मे बाजूबन्द,कलाइयों पर कँगन, कानों में कुण्डल, उँगलियों में अँगूठी ये मुख्य आभूषण थें। राजा सिर पर रत्न जटित मुकुट भी धारण करते थे।[10] योद्धाओं में कुछ के कवच और शिरस्त्राण भी स्वर्णनिर्मित होते थे।[11] स्त्रियाँ ही नहीं, पुरुष भी सिर पर लम्बे

---

१. क्षुत् स्वादुतां जनयति सा चाढ्येषु सुदुर्लभा।। उद्योगपर्व ३४, ५०
२. आचार्य शारद्वतयोस्तु शुक्ले कर्णस्य पीतं रुचिरञ्च वस्त्रम्। द्रौणेश्च राज्ञश्च तथैव नीले वस्त्रे समादत्स्व नरप्रवीर।। विराटपर्व, ६६.१२
३. केशवस्याग्रजो वापि नीलवासा मदोत्कटः।। वनपर्व, १८.१८
४. ततः शुक्लाम्बरधरः शुक्लयज्ञोपवीतवान्। आदिपर्व १२३. १९ ।।
ब्राह्मणैस्तु प्रतिच्छन्नौ रौरवाजिनवासिभिः। आदिपर्व १८९. ४१
५. क-शुक्लवासाः शुचिर्भूत्वा ब्राह्मणान् स्वस्ति वाचयेत्। अनुशा. १२७.४
५. ख-आच्छादयसि प्रावारान्-। सभापर्व ४६.६
६. अनुशासनपर्व, १०४. ८५-८७
७. रक्ताम्बरधराः सर्वे सर्वे रक्तविभूषणाः। द्रोणपर्व, ३४, १५
८. सभापर्व ५२. ६, ३६
९. श्वेतोष्णीषं-। भीष्मपर्व, १६.२२
१०. ततश्चूडामणिं निष्कमंगदे कुण्डलानि च। वासांसि च महार्हाणि स्त्रीणामाभरणानि च।।
आदिपर्व ११८. ३८-३६.
११. शिरस्त्राणैश्च काञ्चनैः। द्रोणपर्व ११३. १४।।

बाल रखते थे। सिर के बाल भी अनेक प्रकार से कलात्मक ढ़ग से बाँधे जाते थे। एक से लेकर पाँच चोटियाँ तक गूँथने का रिवाज था। सिर के बालों का जूड़ा या काकपक्ष भी बनाया जाता था।[1] आचार्य द्रोण और महर्षि व्यास के अतिरिक्त अन्य लोगों के भी दाढ़ी-मूँछ का वर्णन मिलता है।[2] गृहस्थ, ब्रह्मचारी, वानप्रस्थी और संन्यासी के पहनावों में अन्तर होता था।[3]

स्त्रियों के परिधान का कोई विशेष उल्लेख महाभारत में नहीं मिलता। उनके अलङ्कारों (आभूषणों) का वर्णन किया गया है।[4] उच्चवर्ग के लोग रेशमी वस्त्र धारण करते थे। विवाह के समय द्रौपदी ने क्षौम और सुभद्रा ने कौशेय वस्त्र धारण किया था।[5]

प्रसाधन के रूप में जिन द्रव्यों का उपयोग किया जाता था, उसमें चन्दन सर्वप्रमुख था। स्त्री-पुरुष सब लोग सुगन्धित चन्दन का शरीर पर लेप करते थे। चन्दन के साथ माला भी प्रसाधन में प्रयुक्त होती थी। कण्ठ तथा केशपाश में पुष्पमाला का प्रयोग प्रायः सभी सर्वत्र करते थे। स्नान के पश्चात् पुष्प से सज्जित होने की प्रथा सी थी।[6] गले में श्वेत पुष्पों तथा सिर पर रक्तपुष्पों की माला धारण की जाती थी। गले में कमल या कुमुद की माला पहनना निषिद्ध था।[7] पुष्प के प्रति मनुष्य का अनुराग प्राचीन काल से ही चला आ रहा है। पुष्प मन को आनन्दित करके शरीर में उल्लास पैदा करने के कारण ही 'सुमनस' कहा गया है।[8] हृदय को पुलकित करने वाला, विमर्दन से सुगन्धि देने वाला और रूप से मन को हरने वाला समाज में विशेष आदरणीय होता है।[9] विवाहादि मांगलिक कार्यों में तथा देवपूजन में पुष्प शुभ मानकर प्रयुक्त होता है।[10]

केशप्रसाधन तथा अञ्जन आदि का प्रयोग दिन के पूर्वार्ध में करने का विधान था।[11] महाभारतकालिक समाज में भी आज के समाज की ही तरह विधवाओं के लिये प्रसाधन

---

१. धमयन् मूर्धजांस्तत्र वीक्ष्य चैव दिशो दश। केशान् यत्नेन-। शल्यपर्व,६४. ४-५
२. आदिपर्व, १०५.५; १३३. १६ ।। आश्वमेधिकपर्व, ४६. १५।।
३. आश्वमेधिकपर्व, ४६. ४-१५।। आश्रमवासिकपर्व,१६. १५-१८।। महाप्रास्थानिकपर्व,१. २०।।
४. आदिपर्व,१३३. १५ ; ७३.२-३; वनपर्व २३३,४६-४७।।
५. कृष्णा च क्षौमसंवीता कृतकौतुकमंगला।। आदिपर्व, १९८, ३।।
सुभद्रां त्वरमाणश्च रक्तकौशेयवासिनीम्। आदि . २२०-१६
६. अनुशासनपर्व, १०४, ८७-८८
७. रक्तमाल्यं न धार्यं स्याच्छुक्लं धार्यं तु पण्डितैः। वर्जयित्वा तु कमलं तथा कुवलयं प्रभो।।
अनुशासनपर्व, १०४, ८३-८४
८. मनो ह्लादयते यस्माच्छ्रियं चापि दधाति च। तस्मात् सुमनसः प्रोक्ता नरैः सुकृतकर्मभिः।।
अनुशासनपर्व, ९८. २०
९. मनोहृदयनन्दिन्यो विमर्दे मधुराश्च याः। चारुरूपाः सुमनसो मनुष्याणां स्मृता विभोः।। वही, ९८. ३२
१०. सन्नयेत् पुष्टियुक्तेषु विवाहेषु रहःसु च । वही, ९८, ३३
११. प्रसाधनञ्च केशानामञ्जनं दन्तधावनम्। पूर्वाह्ण एव कार्याणि देवतानाञ्च पूजनम्।।
अनुशासनपर्व १०४, २३

और अलङ्करण का निषेध था। श्वेतवस्त्र और श्वेत उत्तरीय ही उनके परिधान थे। वे आभूषण नहीं पहनती थीं और केश विन्यासादि प्रसाधन नहीं करती थीं।[1]

उस काल में शरीर को चिकना बनाने के लिए इंगुदी और अगरु के तैल का प्रयोग किया जाता था।[2] महाभारत में स्नातक के लिए छाता और जूता दान देने के निर्देश का उल्लेख होने से ज्ञात होता है कि उस काल में मनुष्य छाता और जूता का व्यापक रूप से व्यवहार करते थे।[3]

## शिल्प

वर्तमान काल के समाज की ही भाँति महाभारतकालिक समाज में भी सोना, चाँदी, मणि, मुक्ता, मूँगा आदि मूल्यवान् रत्नों में परिगणित होते थे।[4] इन सब में सोने का ही व्यवहार अधिक होता था। धन-सम्पत्ति में सोना ही प्रथमतः कथित है। सोना पवित्र वस्तु माना जाता है और इसकी गणना तैजस पदार्थों में की गयी है।[5] हिमालय की उपत्यका में स्थित विन्दुसर में अनेक प्रकार के बहुमूल्य रत्न पाये जाते थे। श्रेष्ठ शिल्पी मय ने युधिष्ठिर के अद्‌भुत सभामण्डप के निर्माण में विन्दुसर के रत्नों का प्रयोग किया था जिससे स्थल के स्थान पर जल और जल के स्थान पर स्थल का भ्रम होता था।[6]

सोने के नाना प्रकार के आभूषण बनाये जाते थे।[7] राजाओं के सभागृहों में स्वर्णखचित आसन रहते थे।[8] राजसभा को स्वर्णनिर्मित लतावृक्षों से सजाया जाता था।[9] युधिष्ठिर के अश्वमेघ यज्ञ में बहुत सी वस्तुएँ स्वर्णनिर्मित थीं।[10] यज्ञमण्डप के तोरण,घट आदि वस्तुयें भी सोने की थीं।[11] धनी परिवारों में भी सोने के पात्रों का प्रयोग होता था।[12] उस काल में विनिमय के लिए जो मुद्रा प्रयोग में लाई जाती थी वह भी स्वर्णनिर्मित होती थी। उस मुद्रा को 'निष्क' कहते थे।[13]

---

१. एतास्तु सीमन्तशिरोरुहा याः शुक्लोत्तरीया नरराजपत्न्यः। राज्ञोऽस्य वृद्धस्य परं शताख्याः स्नुषा नवीराहतपुत्रनाथाः।। आश्रमवासिकपर्व, २५. १६
२. इंगुदैरगुतैलानां स्नेहार्थे च निवेषनम्।। अनुशासनपर्व, १४२.७
३. अनुशासनपर्व ९५.२; ९६.२०
४. मणिमुक्ता प्रवालञ्च सुवर्णं रजतं बहु। आदिपर्व, ११२,३४
५. जगत् सर्वञ्च निर्मथ्य तेजोराशिः समुत्थितः। सुवर्णमेभ्यो विप्रर्षे रत्नं परममुत्तमम्।। अनुशासनपर्व, ८४, ४६, ५२ तथा अध्याय ८५
६. कृतां विन्दुसरोरत्नैर्मयेन स्फटिकच्छदाम्। अपश्यं नलिनीं पूर्णामुदकस्येव भारत।। सभापर्व ५०. २५
७. आदिपर्व, ७३, २-३; १८४, ३० ; अनुशासनपर्व, ८४. ५१
८. आदिपर्व, १९५. २ ; सभापर्व, ५६, २०; अनुशासनपर्व १३६,१४
९. सभा च सा महाराज शातकुम्भमयद्रुमा।। सभापर्व,३, २१।।
१०. आश्वमेधिकपर्व, ७२, १०-११; ८५. २९-३०
११. आश्वमेधिकपर्व, ७२, १०-११; ८६, २९'३०
१२. सभापर्व, ४९. १८; ५१. ७, ५२. ४७ आश्रमवासिकपर्व २७,१२
१३. शान्तिपर्व, ४५. ५; आदिपर्व, वनपर्व, द्रोणपर्व आश्वमेधिकपर्व एवं अन्यत्र भी।

चाँदी से बनी वस्तुओं में केवल थाली का उल्लेख मिलता है।[१] ताँबे के बर्तनों का प्रयोग भी होता था।[२] गोदोहन और भोजनपात्र काँसे के बनते थे।[३]

दैनन्दिन कार्यों में लोटे का व्यापक रूप से प्रयोग होता था। अस्त्र-शस्त्र और कृषि के औजार बनाने में लोहे का प्रयोग होता था।[४] मछली पकड़ने के लिए लोहे का काँटा बनाया जाता था।[५]

हाथी-दाँत की कारीगरी का भी उल्लेख मिलता है पलंग, आसन, खिलौने, तलवार की मूँठें हाथी दाँत से बनाई जाती थीं।[६] धनी व्यक्तियों के यहाँ हाथी-दाँत से बनी वस्तुओं का व्यवहार होता था।[७] पशुओं की हड्डियों और चमड़ों से भी विभिन्न वस्तुयें बनाई जाती थीं। अर्जुन का धनुष इसीलिए 'गाण्डीव' कहा गया है क्योंकि वह गेंडे के पीठ की हड्डी से बना था।[८] मृगचर्म पवित्र माना जाता था और वह वस्त्र तथा आसन के रूप में प्रयुक्त होता था। चमड़े के जूते बनाये जाते थे और चमड़े का एक प्रकार का जलपात्र (सम्भवतः 'मशक' की तरह का जिसे भिश्ती पानी भरने के लिये प्रयोग करते थे अथवा कूपजल का उद्दोह करने के लिए चरस जैसा) भी बनाया जाता था।[९] चँवरों (चमरी गाय के पुच्छबालों से निर्मित) का प्रयोग बड़े घरों में हवा करने के लिए होता था। छत्र, पताका और चँवर शान-शौकत की निशानी माने जाते थे।[१०] बैठने या पूजाकार्यों के लिए कुश के आसनों का प्रयोग किया जाता था।[११] सवारी के लिए घोड़े का अत्यधिक प्रचलन था। हाथी भी इसके लिये प्रयुक्त होते थे। महिलाओं के लिए पालकी 'शिविका' थी।[१२] रथ का प्रयोग सर्वत्र और सभी करते थे। युद्ध में रथों का खूब प्रयोग होता था और अश्वों के अतिरिक्त अन्य पशु भी खींचते थे।[१३]

महाभारतकाल में वास्तुशिल्प अपने उत्कर्ष पर था। सभापर्व में विविध सभा के वर्णनो से यह ज्ञात होता है। नये भवन का निर्माण शास्त्रीय विधि से पूरी नाप-जोख करके आरम्भ किया जाता था।[१४] आदिपर्व के १३ वें अध्याय में वर्णित प्रेक्षागृह, १४वें अध्याय में

---

१. आदिपर्व, १६३.१३
२. अनुशासनपर्व,१२५. ८२, १२६. २०; आश्रम. २७.१३
३. सभापर्व, ५३.३; शान्तिपर्व, २२८. ६०; अनुशासनपर्व, ५७.३०, ७१. ३३, १०४. ६६
४. सभापर्व ५१. २८; शान्तिपर्व,२२८.६०
५. मत्स्यो बडिशमायसम्। उद्योगपर्व,३४.१३
६. सभापर्व, ५१. १६, ३२; उद्योगपर्व,४७.५ शान्तिपर्व,४०.४ अन्यत्र भी।
७. भीष्मपर्व २२.६
८. एष गाण्डीमयश्चापः। उद्योगपर्व, ९८.१६
९. दृते पादादिवोदकम्। उद्योगपर्व, ३३. ८१ ।।
१०. श्वेतच्छत्रैः पताकाभिश्चामरैश्च सुपाण्डुरैः।। वन. २५२. ४७, सभा. ५२. ५
११. शान्तिपर्व ३४३. ४२; वनपर्व, १११. १०, २९५.४
१२. आदिपर्व ८०, २१
१३. अनुशासनपर्व, ११८,१४; आदिपर्व १४३.७; शान्तिपर्व ३७. ३१; अनुशासनपर्व ११७.११
१४. आदिपर्व २०६, २६

वर्णित जतुगृह और १८वें अध्याय में वर्णित द्रौपदी की स्वयंवर-सभा के अद्भुत वर्णनों से ज्ञात होता है कि उस काल में वास्तुशिल्प उन्नत दशा में था। दुर्योधन द्वारा युद्ध के समय निर्मित कराया गया शिविर इतना उत्कृष्ट था कि हस्तिनापुर नगर जैसा ही लगता था।[1] दुर्योधन द्वारा जलक्रीडा के लिए गंगातट पर लगवाये गए पटगृह 'तम्बू' भी अति प्रशस्त थे।[2] मंजूषा का निर्माण भी उस काल में होता था।[3] नाव का भी उल्लेख मिलता है।[4] हरिवंश के विष्णुपर्व में तरह-तरह की नौकाओं का वर्णन मिलता है।[5] कूप, बगीचा, बावड़ी आदि का निर्माण कराया जाता था।[6] काष्ठ-शिल्प का भी उल्लेख मिलता है। सामान्य लोग लकड़ी, तृण आदि के प्रयोग से घर बनाते थे।[7] काठ के बने आसन बैठने के लिए प्रयुक्त होते थे।

महाभारतकाल में वस्त्रशिल्प अत्यन्त उन्नत अवस्था में था। महाभारत के वर्णनों से ज्ञात होता है कपास, रेशम और ऊन से अच्छे से अच्छे और महीन वस्त्र बनाये जाते थे। कहीं-कहीं के बने वस्त्र विशेष प्रसिद्ध थे।[8]

---

१. न विशेषं विजानन्ति पुरस्य शिविरस्य वा।। उद्योगपर्व, १९५. १३
२. ततो जलविहारार्थं कारयामास भारत। चैलकम्बलवेश्मानि विचित्राणि महान्ति च।।
आदिपर्व, १२७. ३१-३२
३. वनपर्व,३०८. ६-७- 'मंजूषायां समाधाय स्वास्तीर्णायां सम्न्ततः
४. आदि पर्व, ६३. ६६, १०४. ८, १४०.५, १४८.५; सभापर्व ६५,२१; वनपर्व १६६.३
५. कौञ्चच्छन्दाः शुकच्छन्दा गजच्छन्दास्तथापरे। कर्णधारैर्गृहीतास्ता नावः कार्तस्वरोज्ज्वलाः।।
६. कूपारामसभावाप्यो ब्राह्मणावसथास्तथा। आदिपर्व, १०८.१२
७. तृणच्छन्नानि वेश्मानि पंकेनाथ प्रलेपयेत्। शान्तिपर्व, ६९, ४७
८. सभापर्व, ५१. ३, ५१.१३, ५१.२६-२७, ५२. ३६, ५२. ३४, २८.१६, ४६,१९;
आदिपर्व १२६.२०; शान्तिपर्व, १६८।

# महाभारत में चित्रित भारतीय संस्कृति

## वर्णाश्रम-व्यवस्था

वर्णाश्रम धर्म भारतीय संस्कृति का मेरुदण्ड है। महाभारतकालिक संस्कृति 'वर्णाश्रम-संस्कृति' के नाम से अभिहित की जाती थी। उस समय समाज में प्रचलित जीवन-पद्धति में शास्त्रीय वर्ण (श्रेणी-विभाजन) और आश्रम (आयु-विभाजन) की व्यवस्था दृढ़मूल थी; अतः उसे 'वर्णाश्रम समाज' कहा जाता था। वैदिक या सनातन धर्म के किसी भी पक्ष पर विचार करने के लिए सर्वप्रथम वर्णाश्रम धर्म की व्याख्या की जाती है क्योंकि वर्ण और आश्रम के सापेक्ष धर्मानुष्ठान का पार्थक्य स्पष्ट है।

## वर्ण-विधान

महाभारतकाल में स्पष्टतः समाज में वर्ण-व्यवस्था लागू थी और समाज चार वर्णों में विभक्त था–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। यह वर्ण-व्यवस्था वैदिक थी[1] और परम्परागत रूप से समाज द्वारा स्वीकृत थी। इन चारों वर्णों में समान वर्ग के स्त्री-पुरुष से उत्पन्न सन्तान भी माता-पिता के वर्ण से ही बोधित होती थी, किन्तु असमान वर्ण से उत्पन्न सन्तानों का कोई वर्ण नहीं होता था। समाज में उनकी पहचान 'जाति' से होती थी। बाद में चलकर वर्ण और जाति का अन्तर प्रायः मिटने लगा और आज इस समय भी ऐसा ही व्यवहार हो रहा है। वर्ण और जाति सम्बन्धी व्यवस्था के विषय में महाभारत में प्रचुर उल्लेख प्राप्त होते हैं। महाभारत में मनुष्यों के साथ ही देवताओं में भी जातिभेद का उल्लेख है[२]। मनुष्यों में वर्ण का निर्धारण जन्म के आधार पर होता था। ब्राह्मण का पुत्र ब्राह्मण, क्षत्रिय का पुत्र क्षत्रिय और वैश्य तथा शूद्र के पुत्र भी क्रमशः वैश्य और शूद्र होते थे। इस प्रकार की वर्ण-व्यवस्था जन्मजात कही गई है। महाभारत में कर्मगत वर्ण-व्यवस्था का भी विधान प्राप्त होता है। यदि अपने तदुचित कर्मों द्वारा कोई क्षत्रिय ब्राह्मणत्व अथवा ब्राह्मण क्षत्रियत्व, वैश्यत्व या शूद्रत्व को प्राप्त होता है, तो इसे कर्मगत वर्ण-व्यवस्था कहा जाता है। महाभारत में इन दोनों प्रकार की वर्ण-व्यवस्थाओं का उल्लेख मिलता है।

जन्मगत वर्ण-व्यवस्था का जो उल्लेख महाभारत में हुआ है, वह वैदिकी वर्ण-व्यवस्था का ही अनुवाद है। महाभारतकार के अनुसार, ईश्वर ने स्वयं ही वर्णसृष्टि की है। उन्होंने

---

१. ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः। ऊरू तदस्य यद् वैश्यः पद्भ्यां शूद्रोऽजायत॥
–ऋग्वेद, १०।९०।१२

२. इन्द्रो वै ब्रह्मणः पुत्रः क्षत्रियः कर्मणाऽभवत्।–महाभारत, शान्तिपर्व, २२.११

अपने मुख से ब्राह्मण, बाहुओं से क्षत्रिय, ऊरु से वैश्य और पैरों से शूद्रों को उत्पन्न किया[१क-ख]। यह श्रुतिसम्मत सिद्धान्त है कि पुत्र पिता का ही प्रतिरूप होता है। अतः उसका भी वर्ण वही होता है जो वर्ण उसके पिता का है[२]।

महाभारत वर्ण जाति की जन्मगत कर्म व्यवस्था का निर्देश करता है। महाभारतकार के अनुसार सभी प्राणियों का अपना-अपना कर्म जन्म से ही निश्चित होता है[३]। जन्मगत जातिधर्म कथमपि त्याज्य नहीं है[४]।

ब्राह्मण इसलिए पूज्य होता है क्योंकि वह ब्राह्मणकुल में जन्म लेता है[५]। सब प्राणियों के प्रति मैत्री, दान, अध्ययन, तप आदि ब्राह्मणों का कर्म है[६]। अनेक जन्मों के सुकृतों के कारण ही ब्राह्मणकुल में जन्म होता है। विषय-भोग के लिए ब्राह्मणकुल में जन्म नहीं होता। वेदाध्ययन, त्याग, तप आदि ब्राह्मण के कर्तव्य हैं[७]। जन्म के अनुसार ही हर-एक के वर्णोचित संस्कार किये जाते हैं[८]। ब्राह्मण, जन्म से ही अन्य वर्णों का गुरु होता है। ब्राह्मणकुल में उत्पन्न दस वर्ष का बालक सौ वर्ष के क्षत्रिय का पितृतुल्य होता है[९]।

ब्राह्मण के धन का अपहरण अनुचित माना गया है। बालक अथवा दरिद्र ब्राह्मण का भी तिरस्कार नहीं करना चाहिए[१०]। ब्राह्मण हर अवस्था में पूज्य होता है। जैसे असंस्कृत भी अग्नि का माहात्म्य अक्षुण्ण रहता है उसी तरह ब्राह्मण की भी जन्मजात विशेषता नष्ट नहीं होती[११]।

महाभारत के कुछ पात्र ब्राह्मण होते हुए भी क्षत्रियोचित युद्धादि कर्म करते हैं और कुछ क्षत्रिय होते हुए भी ब्राह्मणों के गुणों से युक्त थे तथापि उन्हें जन्म के आधार पर ब्राह्मण और क्षत्रिय ही कहा गया[१२]। ब्राह्मणोचित गुणों से हीन ब्राह्मण को असाधु या अधम

---

१. क-मुखतः सोऽसृजद्विप्रान् बाहुभ्यां क्षत्रियांस्तथा। वैश्यांश्चाप्यूरुतो राजन् शूद्रान् वै पादतस्तथा।।- भीष्मपर्व, ६७.१९

(ख) -ब्राह्मणो मुखतः सृष्टो ब्रह्मणो राजसत्तम। बाहुभ्यां क्षत्रियः सृष्ट ऊरुभ्यां वैश्य एव ....।।- शान्तिपर्व, ७२.४ एवं २९६.६

२. यदेतज्जायतेऽपत्यं स एवायमिति श्रुतिः।।- शान्तिपर्व, २९६.२

३. स्वयोनितः कर्म सदा चरन्ति। महाभारत, वनपर्व, २५.१६

४. कुलोचितमिदं कर्म पितृपैतामहं परम्। वनपर्व, २०६.२०।।

सहजं कर्म कौन्तेय सदोषमपि न त्यजेत्।। भीष्मपर्व, ४२.४८

५. ब्राह्मणो नाम भगवान् जन्मप्रभृति पूज्यते।। शान्तिपर्व, २६८.१२

६. मित्रता सर्वभूतेषु दानमध्ययनं तपः। ब्राह्मणस्यैव धर्मः स्यान्न राज्ञो राजसत्तम।। शान्तिपर्व, १४.१५

७. सम्पतन् देहजालानि कदाचिदिह मानुषे। ब्राह्मण्यं लभते जन्तुस्तत् पुत्र परिपालय।। शान्तिपर्व, ३२१.२२

८. यत्कार्यं ब्राह्मणेनेह जन्मप्रभृति तच्छृणु। कृतोपनयनस्तात भवेद् वेदपारायणः।। वही, ३२६.१४-१९

९. क्षत्रियः शतवर्षी च दशवर्षी द्विजोत्तमः। पितापुत्रौ च विज्ञेयौ तयोर्हि ब्राह्मणो गुरुः।। अनुशा. ८.२१

१०. न हर्तव्यं विप्रधनं क्षन्तव्यं तेषु नित्यशः। बालाश्च नावमन्तव्या दरिद्राः कृपणा अपि।। वही, ९.१८

११. येषां वृद्धश्च बालश्च सर्वः सम्मानमर्हति।। वही, १५१.१९

१२. यथा- द्रोणाचार्य, अश्वत्थामा तथा युधिष्ठिर।

ब्राह्मण कहा जाता था। इसी प्रकार भीरु (कायर) क्षत्रिय, चातुर्यहीन वैश्य और प्रतिकूल आचरण करने वाला शूद्र भी असाधु ही कहा जाता था। इससे प्रतीत होता है कि यथोचित गुण के न रहने पर भी व्यक्ति के जन्मगत वर्ण का अपलाप नहीं किया जाता था[1]। ब्राह्मणकुल में जन्म लेकर भी क्षात्रधर्म के आश्रय से रहने वाला अश्वत्थामा अपने भाग्य को कोसता है[2]।

ब्राह्मणादि वर्णों के लोगों का चरित्र और स्वभाव भी महाभारत में कथित है। ब्राह्मण खरी बात कहता है किन्तु उसका हृदय मक्खन जैसा मुलायम होता है। क्षत्रिय एकदम इसका विपरीत होता है—कठोर हृदय और मीठी बातों वाला[3]। कर्ण के हृदय की कठोरता (यन्त्रणा सहने की क्षमता) ने ही परशुराम के आगे उसके क्षत्रिय होने की पोल खोल दी। यदि ब्राह्मण अपने जन्मोचित कर्मों से पराङ्मुख है तो वह शूद्रवत् होता है[4]। महाभारतकार का यह अभिप्राय है कि जो जिस कुल में उत्पन्न हो, उसी के अनुरूप कार्य करना उचित है[5]। जिस कर्म पर अपना जन्मगत अधिकार है यदि उस कर्म को छोड़कर कोई ब्राह्मण शूद्र का कर्म करने लगे तो वह भी शूद्र के समान हो जाता है। उसका अन्न दूसरे ब्राह्मणों के लिए ग्राह्य नहीं होता[6]।

शुभ कर्मों द्वारा जिनका मन पवित्र हो गया हो, जो जितेन्द्रिय हों वे शूद्र होते हुए भी ब्राह्मण की तरह सम्मान्य होते थे। विदुर शूद्रा के गर्भ से जन्म लेने के कारण अपने को शूद्र मानते थे[7]। किन्तु उनके सम्मान में कोई कमी न थी। महाभारत में वर्णों के अपने-अपने स्वभावज कर्म अनेकत्र उल्लिखित हैं[8]। वर्णों के अतिरिक्त जातियों का भी उल्लेख महाभारत में प्राप्त होता है[9]।

महाभारतकालिक समाज में कर्म के अनुसार भी वर्ण विधान प्रचलित था। जो लोग ब्राह्मणों के लिए निर्दिष्ट कर्म करते थे, उन्हें ब्राह्मण कहा जाता था। इसी प्रकार क्षत्रिय,

---

१. अदान्तो ब्राह्मणोऽसाधुर्निस्तेजाः क्षत्रियोऽधमः। अदक्षो निन्द्यते वैश्यः शूद्रश्च प्रतिकूलवान्।।
सौप्तिकपर्व, ३.२०

२. सोऽस्मि जातः कुलश्रेष्ठे ब्राह्मणानां सुपूजिते। मन्दभाग्यतयास्म्येतं क्षत्रधर्ममनुष्ठितः।। सौप्तिकपर्व, ३.२१

३. नवनीतं हृदयं ब्राह्मणस्य वाचि क्षुरो निशितस्तीक्ष्णधारः। तदुभयमेतद् विपरीतं क्षत्रियस्य वाङ्नवनीतं हृदयं तीक्ष्णधारम्।। आदिपर्व, ३.१२३

४. जन्मकर्मविहीना ये कदर्या ब्रह्मबन्धवः। एते शूद्रसमा राजन् ब्राह्मणानां भवन्त्युत।। शान्तिपर्व, ७६.४

५. दमेन शोभते विप्रः क्षत्रियो विजयेन तु। धनेन वैश्यः शूद्रस्तु नित्यं दाक्ष्येण शोभते।। वही, २६३.२१

६. शूद्रकर्म तु यः कुर्यादवहाय स्वकर्म च। स विज्ञेयो यथा शूद्रो न च भोज्यः कदाचन।। अनुशा. १३५.१०

७. शूद्रयोनावहं जातो नातोऽन्यद्वक्तुमुत्सहे।। उद्योगपर्व, ४१.५

८. ब्राह्मणक्षत्रियविशां शूद्राणां च परन्तप। कर्माणि प्रविभक्तानि स्वभावप्रभवैर्गुणैः।। शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च। ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम्।। शौर्यं तेजो धृतिर्दाक्ष्यं युद्धे चाप्यपलायनम्। दानमीश्वरभावश्च क्षात्रं कर्म स्वभावजम्।। कृषिगौरक्ष्यवाणिज्यं वैश्यकर्म स्वभाजम्। परिचर्यात्मकं कर्म शूद्रस्यापि स्वभावजम्।। भीष्मपर्व, ४२.४१-४४

९. ततोऽन्ये त्वतिरिक्ता ये ते वै संकरजा स्मृताः।। शान्तिपर्व, २९६.७

वैश्य और शूद्र का भी निर्धारण किया जाता था। महाभारत के वनपर्व में नहुष (सर्प रूपी) और युधिष्ठिर के संवाद में युधिष्ठिर ने कहा है कि सत्य, दया, कोमलता, दान, क्षमा, तपस्या आदि गुणों वाला व्यक्ति ही ब्राह्मण कहे जाने का अधिकारी है। यदि किसी ब्राह्मण में शूद्र के गुण पाये जाते हैं तो वह शूद्र ही कहा जायेगा और शूद्र में यदि ब्राह्मणोचित गुण हैं तो वह शूद्र वस्तुतः ब्राह्मण है[1]। यदि शुद्रा के गर्भ से जन्म लेकर भी कोई सत्कर्मनिरत है तो उसे वैश्यत्व, क्षत्रियत्व अथवा ब्राह्मणत्व का लाभ मिल जाता है[2]। अन्यत्र एक जगह युधिष्ठिर कहते हैं कि द्विजत्व के मूल में एकमात्र चरित्र है[3]। महाभारत में अन्यत्र कहा गया है कि सच्चरित्र, दयालु, निरहंकारादि गुणों से युक्त नीच जाति जन्मा भी ब्राह्मणत्व को प्राप्त कर सकता है और जो ब्राह्मण होकर भी चरित्रहीन, सर्वभक्षी और निन्द्यकर्मा है वह शूद्र पद को प्राप्त होता है[4]।

भृगु-भरद्वाज-संवाद में कहा गया है कि जो संस्कारवान् और षट्कर्मनिरत थे, वे ब्राह्मण; जो युद्ध और प्रजापालन करते थे, वे क्षत्रिय; जो कृषि, पशुपालन और वाणिज्य करते थे, वे वैश्य तथा सर्वभक्षी, अपवित्र और अत्याचारी शूद्र होता है। ये कर्म ही वर्णविभाग के कारण हैं। जो शौच और सदाचार का निरन्तर पालन करते हैं, वही द्विज कहे जाते हैं[5]।

सृष्टि के प्रारम्भ में वर्णभेद नहीं था। ब्रह्मा के द्वारा सृष्ट होने के कारण सभी लोग ब्राह्मण ही थे। बाद में रजोगुणप्रधान, भोगप्रिय, साहसी, क्रोधी लोग क्षत्रिय कहे जाने लगे। रजस्तमोगुणयुक्त लोग जो कृषि, गोपालनादि द्वारा जीविकार्जन करने लगे, वे वैश्य कहलाये और तमःप्रधान लोग जो लोभी, मिथ्याप्रिय और शौचाचारविहीन थे, शूद्र कहे गए। इस प्रकार ब्राह्मण ही विभिन्न कर्मों द्वारा विभिन्न वर्णों को प्राप्त हुए[6]।

उमा-महेश्वर-संवाद में कर्म द्वारा वर्ण-निर्धारण का सिद्धान्त पुष्ट हुआ है–'ब्राह्मण धर्मच्युत होकर शूद्रत्व को और शूद्र पवित्र आचरण से ब्राह्मणत्व को प्राप्त कर लेता है'[7]। विश्वामित्र, हैहयराज और देवापि क्षत्रियकुल में जन्म लेकर भी ब्राह्मणत्व को प्राप्त हुए थे[8]। अतः मनुष्य के कर्म से उसे उत्तम अधम जानना चाहिए, जन्म से नहीं।

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय १८०
२. शूद्रयोनौ हि जातस्य सद्गुणानुपतिष्ठतः। वैश्यत्वं लभते ब्रह्मन् क्षत्रियत्वं तथैव च।। वनपर्व, २११.११
३. कारणं हि द्विजत्वे च वृत्तमेव न संशयः। वनपर्व, ३१२.१०८।। — द्विजत्वस्य वृत्तमेव तु कारणम्।। अनुशा., १४३.५०
४. शूद्रोऽप्यागमसम्पन्नो द्विजो भवति संस्कृतः।। इत्यादि।। अनुशा., १४३.४६-४७
५. शान्तिपर्व, अध्याय १८६
६. वही, अध्याय १८८
७. एतत्ते गुह्यमाख्यातं यथा शूद्रो भवेद्द्विजः। ब्राह्मणो वा च्युतो धर्माद्यथा शूद्रत्वमाप्नुते।। अनुशा. १४३.५९
८. आदिपर्व, १३६.१२-१७; वही, १७४.४७; उद्योगपर्व, १०६.१८; शल्यपर्व, ४०.११; अनुशा., ४.४८, १८.१७; शल्यपर्व, ४०.१०, ४०.११, ४०.२९; अनुशा. ३०.६६

इस प्रकार महाभारत में वर्ण-व्यवस्था के सम्बन्ध में दोनों ही प्रकार के सिद्धान्तों का उल्लेख हुआ है– जन्मना वर्ण और कर्मणा वर्ण। स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण के मुख से कहलाया गया है कि गुणों और कर्मों के आधार पर मैंने मनुष्यों का वर्ण विधान करके चातुर्वर्ण्य की रचना की है[१]। भगवान् ने यह कहा है कि स्वभावजातगुण के आधार पर कर्म-विभाग किया गया है[२]।

कर्म के अनुसार उस काल में चारों वर्णों का अपना-अपना महत्त्व था। फिर भी जिस क्रम में वर्ण-कथन है, वह सापेक्षतया उच्चतर महत्त्व के ही अनुसार है। यथा, शूद्र की अपेक्षा वैश्य, वैश्य की अपेक्षा क्षत्रिय और क्षत्रिय की अपेक्षा ब्राह्मण श्रेष्ठतर माना जाता था। इस प्रकार समाज में ब्राह्मण की स्थिति उच्चतम स्थान पर थी और तदनुरूप ही उसके गुण और कर्म भी आदर्शस्वरूप माने गए थे। प्रसङ्गतः महाभारत में ब्राह्मण के इन उत्तम गुणों, कर्मों और स्वभाव की चर्चा हुई है। क्रोध-मोह का त्याग करने वाला, जितेन्द्रिय, सत्यवादी और सरल स्वभाव वाला ही देवों के द्वारा ब्राह्मण कहा गया है[३]। सत्य से कथमपि विचलित न होना ही ब्राह्मण का लक्षण है[४]। क्षमा ही ब्राह्मण का बल है[५]। जो सभी प्राणियों पर मैत्रीभाव रखे, वही ब्राह्मण है[६]। ब्राह्मण अहिंसक और सौम्य स्वभाव वाला होता है[७]। जिसका जीवन केवल धर्म के लिए है, जो ईश्वर के उद्देश्य से धर्मानुष्ठान करता है और काल भी जिसके समीप पुण्य प्राप्ति के लिए जाता है उसे देवता भी ब्राह्मण कहते हैं[८] जो प्रत्येक दशा में सन्तुष्ट होता है, वस्तुतः वही ब्राह्मण है[९]। महाभारत के इन कथनों से स्पष्ट है कि अन्य मनुष्यों की तुलना में ब्राह्मण अधिक सम्मानित और समाज में अति-उच्च स्थान पर प्रतिष्ठित था। क्षत्रिय का स्थान ब्राह्मण की अपेक्षा अवर था। प्राणियों की रक्षा करने के कारण ही उसे क्षत्रिय कहा जाता था[१०]।

यद्यपि चारों वर्णों और अन्य जातियों में ब्राह्मण ही सर्वाधिक सामाजिक प्रतिष्ठा वाला था तो भी कुत्सित स्वभाव और आचरण वाला ब्राह्मण सम्मान का पात्र न था। चरित्रवान्

---

१. चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः। भीष्मपर्व, २८.१३
२. कर्माणि प्रविभक्तानि स्वभावप्रभवैर्गुणैः। वही, ४२.४१
३. जितेन्द्रियो धर्मपरः स्वाध्यायनिरतः शुचिः। कामक्रोधौ वशौ यस्य तं देवा ब्राह्मणं विदुः।।
वनपर्व, २०६.३४-३५
४. य एव सत्यान्नापैति स ज्ञेयो ब्राह्मणस्त्वया। उद्योगपर्व, ४३.४६
५. ब्राह्मणानां क्षमा बलम्।। आदिपर्व, १७४.२६
६. सर्वभूतेषु धर्मज्ञ मैत्रो ब्राह्मण उच्यते। वही, २१६.५।। शान्तिपर्व, ६०.१२; २३७.१३; अनुशा. २७.१२
७. तस्मात् प्राणभृतः सर्वान्न हिंस्याद् ब्राह्मणः क्वचित्। ब्राह्मणः सौम्य एवेह भवतीति परा श्रुतिः।।
आदिपर्व, ११.१४
८. जीवितं यस्य धर्मार्थं धर्मो हर्यर्थमेव च। अहोरात्राश्च पुण्यार्थं तं देवा ब्राह्मणं विदुः।।
महाभारत, शान्तिपर्व, २४५.२३
९. येन केनचिदाच्छन्नो येन केनचिदाशितः। यत्र क्वचन शायी च तं देवा ब्राह्मणं विदुः।। वही, २४५.१२
१०. परिनिष्ठितकार्यस्तु नृपतिः परिपालनात्। वही, ६०.२०

ब्राह्मण ही सम्मान का अधिकारी था और उसे ही सम्मान मिलता भी था। जन्म चाहे जिस वर्ण या जाति में हुआ हो, जिसमें मानवचरित्रगत सद्‌वृत्तियों का जितना ही विकास था, उसका समाज में उतना ही सम्मान था। पूरा समाज सज्जन और सच्चरित्र पुरुष को श्रद्धा की दृष्टि से देखता था। यद्यपि विदुर शूद्र (शुद्रा माता के गर्भ से उत्पन्न) थे किन्तु वे सबके श्रद्धास्पद थे। महाभारतकार ने उन्हें 'महात्मा' पद से विभूषित किया है[1]। द्रोण, कृप और अश्वत्थामा ब्राह्मण होते हुए भी ब्राह्मणोचित आदर न पा सके[2]।

महाभारत का अवलोकन करने से ज्ञात होता है कि जाति का निश्चय तो जन्म के आधार पर होता था किन्तु सामाजिक सम्मान कर्म पर आश्रित था। जो जन्म और कर्म–दोनों से विशिष्ट थे, वे समाज में असीम श्रद्धास्पद थे। भीष्म, युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, अभिमन्यु आदि क्षत्रिय इसके उत्कृष्ट उदाहरण हैं। तुलाधार वैश्य और मांसविक्रेता धर्मव्याध का भी सम्मान समाज में कम न था।

संक्षेपतः हम कह सकते हैं कि महाभारतकाल में चातुर्वर्ण्य की प्रतिष्ठा सामाजिक स्थिति के अनुरूप ही थी। वर्णव्यवस्था में जन्मान्तरवाद और कर्मफल या प्रारब्ध के योगदान की दृढ़ मान्यता थी। पूर्व जन्मों के सुकृत या पुण्यफल से ही उच्चवर्ण में जन्म मिलता था और पापफल से नीचवर्ण में जन्म होता था। जन्म पूर्णतः दैवाधीन है। अतः जिस वर्ण में जन्म हुआ, उस वर्ण के विहित कर्म को निष्ठा और श्रद्धापूर्वक करना–समाज के लिए आदर्श था।

## आश्रम-विधान

वर्णधर्म के साथ आश्रम का अनन्य सम्बन्ध है। आश्रम के आश्रय के बिना वर्णधर्म का पालन होना सम्भव नहीं। अतः मनुष्य के जीवन के सामान्यतः चार विभाग करके उन्हें क्रमशः चार नाम दिये गए– ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास। जीवन का आरम्भिक स्तर ब्रह्मचर्य आश्रम, द्वितीय स्तर गृहस्थ आश्रम, तृतीय स्तर वानप्रस्थ और चतुर्थ तथा अन्तिम स्तर संन्यास आश्रम कहा जाता है। यह आश्रम-व्यवस्था भी पुरुषार्थचतुष्टय (धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष) की भूमिका पर आरोपित है। प्रत्येक आश्रम का पृथक् प्रयोजन और कर्तव्य (धर्म) है। समाज की सुचारु संघटना के लिए ही आश्रमों और पुरुषार्थों की परिकल्पना की गयी थी। समाज की स्थिति और मर्यादा सुदृढ़ बनी रहे और उसकी

---

१. निवेशाय ययौ वेश्म विदुरस्य महात्मनः। उद्योगपर्व, ९१.३४

२. द्रोणपर्व, १९७.२४-२६

क्रमोन्नति हो– इसी अभिप्राय से आश्रम और पुरुषार्थ का नियमन किया गया था। इनके द्वारा व्यक्ति और समाज–दोनों के नैतिक मूल्यों का अभिवर्धन तथा संरक्षण और चारित्रिक विकास अभिप्रेत था। महाभारतकालिक समाज में आश्रमों की क्या दशा थी? अब इस पर विचार करना क्रम-प्राप्त है।

महाभारत में वर्ण की ही तरह आश्रम-व्यवस्था का भी दैवी-विधान प्रतिपादित है। मनुष्य जीवन को सार्थक बनाने के लिए स्वयं भगवान् ने आश्रम-धर्म की व्यवस्था की थी[1]। ब्राह्मणादि चारों वर्णों के लोग आश्रमधर्म के पालन के अधिकारी थे। केवल शूद्रों के लिए ही कुछ पृथक् नियम थे और अच्छे शूद्रों को ही आश्रम धर्माचरण का अधिकार दिया गया था। वेदाध्ययन सभी शूद्रों के लिए निषिद्ध था। फिर भी महाभारत में विदुर (शूद्र) के वेदाध्ययन का उल्लेख किया गया है[2]। इससे ज्ञात होता है कि विशेष कोटि के संस्कारवान् शूद्र भी वेदाध्ययन कर सकते थे।

सामान्यतः ब्रह्मचर्याश्रम में संयम रूप व्रत का पालन करते हुए गुरुकुल में विद्याग्रहण की जाती थी। गृहस्थाश्रम में धर्माविरुद्ध अर्थ और काम का सेवन किया जाता था। वानप्रस्थ में गृहस्थी की भोगलिप्सा या विषय-वासना का परित्याग करके निर्लिप्त भाव से मोक्षोन्मुख होना था। संन्यासाश्रम में संसार से विरक्त होकर मोक्ष के लिए शास्त्रसम्मत चेष्टा की जाती थी। पुरुषार्थ का अभिप्राय है जीव की अभिलाषा। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष– इस पुरुषार्थचतुष्टय की सिद्धि से मनुष्य कृतकृत्य हो जाता है। मनुष्य की यही चरितार्थता ही पुरुषार्थ-सापेक्ष आश्रम-व्यवस्था का मुख्य उद्देश्य है।

## ब्रह्मचर्याश्रम

ब्रह्मचर्य आश्रम जीवन का प्रारम्भिक काल है। उपयुक्त आयु में उपनयन संस्कार के पश्चात् ब्रह्मचारी गुरुकुल में जाता है और वहाँ गुरु के आश्रम में उनका अन्तेवासी बनकर विद्याध्ययन करता है। महाभारत में शूद्रवर्ण के लिए गुरुगृहवास का उल्लेख नहीं प्राप्त होता। जो मनसा, वाचा और कर्मणा ब्रह्म की सेवा करता है उसे ब्रह्मचारी कहते हैं। ब्रह्म शब्द का अर्थ है ईश्वर या वेद[3]।

महाभारत में ब्रह्मचारी के कर्त्तव्याकर्त्तव्य का निर्देश दिया गया है। श्रद्धापूर्वक गुरु की सेवा करना और नतमस्तक होकर गुरु की आज्ञा का पालन करना, गुरु के सोने पर सोना और गुरु के जागने से पहले ही शय्या त्याग करना–यह उपनीत ब्रह्मचारी का धर्म है[4]। गुरु का चरण पकड़कर विनीत भाव से उससे विद्यादान के लिए प्रार्थना करनी चाहिए। ब्रह्मचर्य

---

१. पूर्वमेव भगवता ब्रह्मणा लोकहितमनुतिष्ठता धर्मसंरक्षणार्थमाश्रमाश्चत्वारोऽभिनिर्दिष्टाः। शान्तिपर्व, १९१.८

२. वेदवेदाङ्गतत्त्वज्ञाः सर्वत्र कृतनिश्चयाः। आदिपर्व, १०८.२०

३. ब्रह्मण्येव चारः कायवाङ्मनसां प्रवृत्तिर्येषाम्। शान्तिपर्व, १९२.२४ पर नीलकण्ठी टीका

४. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय २४२

के प्रतिकूल रस-गन्धादि द्रव्यों का उपयोग न करे और अनुकूल व्रत-उपवास करके शरीर को कष्टसहिष्णु बनाये। इस प्रकार महाभारत में जीवन के चतुर्थांश अर्थात् प्रायः चौबीस वर्ष गुरु के घर रहने का नियम बताया गया है[१]।

ब्रह्मचर्याश्रमी विशुद्ध होकर प्रातः-सायंकाल सूर्य और अग्नि की उपासना करता है, फिर वेदाभ्यास करता है और सद्गृहस्थ के यहाँ से भिक्षा लाकर हविष्य का भोजन करता है[२]। आचार्य की सेवा में लगा हुआ ब्रह्मचारी वेद के तत्त्व से अवगत होता है[३]। ब्रह्मचारी काम-क्रोधादि को जीतकर संयमपूर्वक कठिन तपश्चरण करता है। समस्त सांसारिक प्रलोभनों से अपने को दूर रखता है। गुरुपत्नी को छोड़ अन्य किसी स्त्री से बात करना ब्रह्मचारी को निषिद्ध है। चित्त में किसी भी प्रकार का विकार आने पर कठोर प्रायश्चित करने का विधान है। मन को समस्त वासनाओं से मुक्त रखे। अपने तेजोबल और वीर्य की वृद्धि हेतु शुक्ररक्षण ब्रह्मचारी का प्रधान कर्त्तव्य है[४]।

ब्रह्मचर्याश्रम के चार चरण कहे गए हैं। प्रथम चरण है-गुरुशुश्रूषा, वेदाध्ययन और क्रोध तथा अभिमान को जीतना। द्वितीय चरण है-आचार्य के प्रिय कार्यों को सफलतापूर्वक करना, आचार्यपत्नी और उनके पुत्रों की यथोचित सेवा करना। तृतीय चरण है-आचार्य की कृपा का स्मरण करते हुए सदैव उनके प्रति श्रद्धा रखना। चतुर्थ चरण है-विनीत भाव से गुरु को भक्तिपूर्वक दक्षिणा देना।

महाभारत में ब्रह्मचर्य का अमित माहात्म्य वर्णित है। ब्रह्मचर्य से मनुष्य अमरत्व लाभ कर सकता है। सनत्सुजात-उपदेश में इस सम्बन्ध में बहुत सी बातें कही गई हैं[५]। ब्रह्मचर्य द्वारा मनुष्य आत्मतृप्त, निर्भय और प्रफुल्ल रहते हुए संसार की प्रत्येक वस्तु क्या, ब्रह्मलोक भी प्राप्त कर सकता है[६]। आमरण अथवा नैष्ठिक ब्रह्मचर्य का बहुत गुणगान किया गया है। नैष्ठिक ब्रह्मचारियों से इन्द्र भी डरता है। ऋषियों की अलौकिक क्षमता इसी कारण है। ब्रह्मचर्य दीर्घजीवन का सर्वोत्तम उपाय है[७]। जो नैष्ठिक ब्रह्मचर्य का पालन करते हैं उन पर पितरों का भी कोई ऋण नहीं रहता। अतः वे विवाह न करने पर भी पाप के भागी नहीं होते। महाभारत में पुरुष और स्त्री इन दोनों को ब्रह्मचारी बनने का विधान है। भीष्म, शिवा और सुलभा-ये नैतिक ब्रह्मचारी थे।

---

१. वही, अध्याय २४२
२. शान्तिपर्व, अध्याय १६२
३. ब्रह्मचारी व्रतं नित्यं नित्यं दीक्षापरो वशी। परिचार्य तथा वेदं कृत्यं कुर्वन् वसेत् सदा।। शान्तिपर्व, ६१.१६
४. सुदुष्करं ब्रह्मचर्यमुपायं तत्र मे शृणु। इत्यादि।। शान्तिपर्व, २१४.११-१५
५. उद्योगपर्व, अध्याय ४४
६. ब्रह्मचर्येण वै लोकान् जयन्ति परमर्षयः। शान्तिपर्व, २४२.६
७. ब्रह्मचर्यस्य च गुणं त्वं वसुधाधिपः। इत्यादि।। अनुशा., ७५.३५-४०; ब्रह्मचर्येण जीवितम्।। अनुशा., ७.१४; ५७.१०

गुरु के पास रहकर विद्याध्ययन करते हुए ब्रह्मचारी अन्त में गुरु की अनुमति लेकर उन्हें यथाशक्ति दक्षिणा द्वारा प्रसन्न करके ब्रह्मचर्य व्रत का उद्यापन करते थे और अध्ययन की दीक्षा लेकर अपने घर लौट जाते थे। इसे ही 'समावर्तन' कहा जाता है[1]। समावर्तन के पश्चात् और विवाह से पूर्व तक ब्रह्मचारी को 'स्नातक' कहा जाता था। स्नातक तीन प्रकार के होते थे–विद्यास्नातक (केवल एक वेद पढ़कर घर लौटने वाला), व्रतस्नातक (गुरु के पास रहकर केवल व्रत का द्वादश वर्ष पर्यन्त पालन करने वाला) और विद्याव्रतस्नातक (चौबीस वर्षों तक व्रत धारण करके विद्याध्ययन करने वाला)[2]। महाभारतकाल में ब्रह्मचर्याश्रम की प्रतिष्ठा थी।

**गार्हस्थ्याश्रम**–समावर्तन या दीक्षान्त के पश्चात् ब्रह्मचारी गुरुगृह से अपने कुटुम्ब में लौट आता है। तत्पश्चात् विवाह करके गार्हस्थ्याश्रम में प्रवेश करता है। वर्णवयोऽनुरूपा शुभलक्षणा कन्या का यथाविधि पाणिग्रहण करके सामाजिक मर्यादा में रहता हुआ गृहस्थ धर्म का पालन करता है। महाभारत में परम्परागत आश्रम-विधान के अनुसार ही मानव जीवन का द्वितीय भाग गृहस्थ के रूप में व्यतीत करने का विधान है[3]।

गृहस्थ के कर्तव्यों को भी 'व्रत' कहा जाता है। इन व्रतों के कारण ही यह आश्रम महत्त्वपूर्ण है। गृहस्थ की जीविका के चार प्रकार बताये गए हैं[4]। गृहस्थ कभी भी केवल अपने लिए खाद्य-संग्रह नहीं करता अथवा मात्र अपने लिए भोजन नहीं पकाता। जो ऐसा करता है वह वस्तुतः अन्न नहीं पाप खाता है[5]। भीष्म ने गृहस्थाश्रमियों के लिए सदाचारों का निरूपण किया है[6]। श्री-वासव-संवाद में भी गृहस्थ के आचरण योग्य अनेक उत्तम कर्मों का उल्लेख किया गया है[7]। उत्तम उपायों से धनोपार्जन करके उसके द्वारा देव, अतिथि और पोष्यवर्ग की सेवा करना और किसी अन्य के धन पर लोभ न करना–यह गृहस्थ के लिए आवश्यक माना गया है[8]।

गृहस्थ के लिए प्रतिदिन पंचयज्ञ करने का विधान है। ये पंचयज्ञ हैं–**ब्रह्मयज्ञ**–ऋषियों द्वारा प्रदत्त ज्ञान को अपने में प्रकट करने का प्रयत्न करे तथा उस ज्ञान का दूसरों में वितरण भी करे। यही ब्रह्मयज्ञ कहा गया है। ब्रह्मयज्ञ के द्वारा ऋषिऋण का परिशोधन

---

१. गुरवे दक्षिणां दत्त्वा समावर्त्तेद् यथाविधि।। शान्तिपर्व, २४२.२६; शान्तिपर्व, १९२.१०; शान्तिपर्व, २३४.३
२. शान्तिपर्व, अध्याय २४२
३. धर्मलब्धैर्युतो दारैरग्नीनुत्पाद्य यत्नतः। द्वितीयमायुषो भागं गृहमेधी भवेद् व्रती।।
शान्तिपर्व, २४२.३०; २४३.१
४. गृहस्थवृत्तयश्चैव चतस्रः कविभिः स्मृताः। शान्तिपर्व, २४३.२-३
५. भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात्। भीष्मपर्व, २७.१३
६. शान्तिपर्व, अध्याय १९४
७. शान्तिपर्व, अध्याय २२८.२८-४९
८. धर्मागतं प्राप्य धनं यजेत दद्यात् सदैवातिथीन् भोजयेच्च।
अनाददानश्च परैरदत्तं सैषा गृहस्थोपनिषत् पुराणी।। आदिपर्व, ९१.३

होता है। ऋषियों की ज्ञान-साधना गृहस्थों के ब्रह्मयज्ञ द्वारा ही सार्थक होती है। **पितृयज्ञ**– अपने पूर्वजों के संग्रह और साधनाओं के हम आंशिक उपभोक्ता हैं–ऐसा हर सद्गृहस्थ को सोचना चाहिए। अतः उसकी निष्कृति के लिए श्राद्ध-तर्पणादि करना गृहस्थ का धर्म है। इन अनुष्ठानों के द्वारा पितृतृप्ति तो होती ही है, गृहस्थ को आत्मतुष्टि भी मिलती है। पितृयज्ञ के द्वारा ब्रह्म से लेकर तृणगुच्छ पर्यन्त–चेतन–अचेतन–सबके लिए गृहस्थ अपनी श्रद्धा का निवेदन करता है। **देवयज्ञ**– ईश्वर की इच्छा से उसकी शक्ति नाना देवी-देवताओं के रूप में जगत् का कल्याण करने में लगी हुई है। उन्हें हवनादि द्वारा परितुष्ट करना ही देवयज्ञ का प्रयोजन है। **भूतयज्ञ**–गृहस्थ को सभी प्राणियों से मेल रखना चाहिए। उन्हें यथासाध्य भोजन-जल से तृप्त करना चाहिए। अपने खाद्य का एक अंश श्रद्धासहित सर्वप्रथम प्रदान करना भूतयज्ञ कहा गया है। **नृयज्ञ**–अतिथि-सेवा ही नृयज्ञ (मनुष्य यज्ञ) है। गृहस्थ को अतिथि के आगमन की प्रतीक्षा करनी चाहिए। दूर से चलकर आया हुआ, थका, भूखा-प्यासा व्यक्ति ही अतिथि है। अतिथि को साक्षात् नारायण मानकर उसकी सेवा करनी चाहिए। जो गृहस्थ उपर्युक्त पंचयज्ञों को नहीं करता, उसका लोक-परलोक दोनों ही बिगड़ जाता है[1]।

चारों आश्रमों में गृहस्थाश्रम को सर्वश्रेष्ठ कहा गया है। समाज का वास्तविक स्वरूप इसी आश्रम के द्वारा मर्यादित होता है। मानव जीवन के समस्त कर्तव्य गार्हस्थ्याश्रम में ही निहित हैं। सभी आश्रमों के लोग और अन्य जीव भी गृहस्थ द्वारा ही प्रतिपालित होते हैं। अन्य आश्रमियों की अपेक्षा गृहस्थों का दायित्व सर्वाधिक है। चातुर्वर्ण्य धर्म के प्रधान अनुष्ठान का क्षेत्र गार्हस्थ्य-आश्रम ही है। सद्गृहस्थ होना कोई सामान्य बात नहीं है। असंयत और निष्करुण मनुष्य कभी भी गृहस्थ बनने के उपयुक्त नहीं होता। गृहस्थ को आलसी नहीं होना चाहिए। जिस प्रकार समुद्र सभी नदियों का अन्तिम आश्रयस्थल है, उसी तरह गृहस्थ भी अन्य आश्रमियों का आश्रय है। यदि समाज से गृहस्थ को पृथक् कर दिया जाय तो समाज जड़ हो जायगा। जिस समाज में सद्गृहस्थ न हों, वह समाज भाग्य-श्री-हीन होता है[2]।

अहिंसा, सत्य, सर्वभूतानुकम्पा, शम और यथाशक्ति दान–यह उत्तम गार्हस्थ्य धर्म है[3]। इस गार्हस्थ्य धर्म का यथारीति पालन करने वाला गृहस्थ, वानप्रस्थ या संन्यास ग्रहण किये बिना ही मुक्त हो जाता है। इस प्रकार समाज के लिए गार्हस्थ्याश्रम की उपयोगिता सर्वाधिक है।

---

१. पंचयज्ञांस्तु यो मोहान्न करोति गृहाश्रमी। तस्य नायं न च परो लोको भवति धर्मतः।। शान्तिपर्व, १४६.७

२. यथा नदीनदाः सर्वे सागरे यान्ति संस्थितिम्। एवमाश्रमिणः सर्वे गृहस्थे यान्ति संस्थितिम्।। शान्तिपर्व, २६५.३९; यथा मातरमाश्रित्य सर्वे जीवन्ति जन्तवः। एवं गार्हस्थ्यमाश्रित्य वर्तन्त इतराश्रमाः।। शान्तिपर्व, २६८.६

३. अहिंसा सत्यवचनं सर्वभूतानुकम्पनम्। शमो दानं यथाशक्ति गार्हस्थ्यो धर्म उत्तमः।। अनुशा., १४१.२५

**वानप्रस्थाश्रम**–गृहस्थ जब सर्वविध भरे-पूरे परिवार वाला होकर सुखपूर्वक संसार-यात्रा कर रहा हो, तभी उसे संसार से निःस्पृह हो जाना चाहिए। प्रायः पचास वर्ष की अवस्था के पश्चात् जीवन के तृतीय भाग में वानप्रस्थाश्रम का विधान किया गया है। शरीर में वृद्धावस्था के आगमन के चिह्न दिखाई पड़ते ही गृहस्थ को घरबार पुत्रों को सौंप कर संसार से विरक्त हो जाना चाहिए। वानप्रस्थ संन्यासाश्रम की पूर्व तैयारी का काल है और इस काल में मोक्षोन्मुखता के लिए ईश्वराराधना में मन लगाना चाहिए। घर छोड़कर आध्यात्मिक शान्ति हेतु वन का आश्रय लेने से ही इस आश्रम की संज्ञा 'वानप्रस्थ' की गई है[१]। वनप्रस्थी की पत्नी भी यदि पति के साथ वनगमन की इच्छुक हो तो उसे भी साथ ले जाना चाहिए अन्यथा उसे पुत्र के संरक्षण में रखकर गृहस्थ वन के लिए प्रस्थान करे[२]। वानप्रस्थाश्रम में आरण्यकशास्त्र (आरण्यक, उपनिषद्) का अध्ययन करना चाहिए[३]। अरण्य अर्थात् वन में पठन-मनन करने के कारण इन ग्रन्थों को आरण्यक कहा गया है।

महाभारतकाल में वानप्रस्थाश्रमी वन में, तीर्थादि क्षेत्रों में, नदियों के तट पर अथवा उद्गमस्थलों में एकान्त स्थानों में जाकर व्रत-नियम-तपश्चरणपूर्वक इस आश्रम के धर्मों का पालन करते थे। उनकी जीवनचर्या साधारणजन-समाज से भिन्न होती थी। गृहस्थोचित उपकरण (वस्त्राभूषणादि) उनके लिए निषिद्ध थे। वे वन्यौषधि, कन्द-मूल-फल-फूल और पत्रादि का सेवन करके शरीर धारण करते थे। नदियों-झरनों का जल पीते थे। भूमि-प्रस्तर आदि ही उनकी शय्या होती थी। वे चर्म या वल्कल वस्त्र धारण करते थे। क्षौरकर्म उनके वर्जित था। उनके शरीरधारण का प्रयोजन एकमात्र धर्मानुष्ठान ही रह जाता था। वे संयतचित्त होकर तृतीय आश्रम के कर्मों का अनुष्ठान करते थे[४] और दिन के छठे भाग में शरीर धारण हेतु फलमूलादि का आहार ग्रहण करते थे। वे अतिथिसेवा और यज्ञानुष्ठान के लिए उपयोगी खाद्यादि सामग्रियों का संग्रह करते थे। इस सञ्चयवृत्ति के आधार पर वानप्रस्थियों के चार प्रकार थे[५]।

कठिन साधना द्वारा चित्तशुद्धि वानप्रस्थ धर्म का प्रधान उद्देश्य होता है। मोक्षमार्ग में प्रवृत्ति के लिए परमात्मदर्शन हेतु स्वयं को तैयार करने के उद्देश्य से वानप्रस्थ का आश्रय ग्रहण करना विहित है[६]। महाभारत में धृतराष्ट्र, गान्धारी, कुन्ती, विदुर और सञ्जय के वानप्रस्थ ग्रहण करने की घटना का उल्लेख है[७]। जीवन के अन्तिम समय में राजर्षियों के लिए वन में वास करना आवश्यक था[८]।

---

१. तृतीयमायुषो भागं वानप्रस्थाश्रमे वसेत्।– **महाभारत**, शान्तिपर्व, २४४.५, २३४.७; उद्योगपर्व, ३७.३९
२. सदारो वाप्यदारो वा आत्मवान् संयतेन्द्रियः। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ६१.४
३. तत्रारण्यकशास्त्राणि समधीत्य स धर्मवित्। ऊर्ध्वरेता प्रव्रजित्वा गच्छत्यक्षरसात्मताम्।। वही, ६१.५
४. शान्तिपर्व, १९२.१
५. वानप्रस्थाश्रमेऽप्येताश्चतस्रो वृत्तयः स्मृताः। इत्यादि।। शान्तिपर्व, २४४.८-१४
६. सर्वेष्वेवर्षिधर्मेषु ज्ञेयोत्मा संयतेन्द्रियैः।। अनुशा., १४१.१०८
७. आश्रमवासिकपर्व १५ और १८ अध्याय
८. राजर्षीणां हि सर्वेषामन्ते वनमुपाश्रयः। आश्रम. ४.५

**संन्यासाश्रम**–महाभारतकाल में भी, सनातन परम्परानुसार वानप्रस्थाश्रम की अवधि व्यतीत हो जाने पर संन्यासाश्रम ग्रहण करने का नियम था। शास्त्रविहित कर्मों का त्याग ही संन्यास कहा जाता है[1]। संन्यासाश्रम में व्यक्ति शरीरधारण मात्र के लिए आहार ग्रहण करता हुआ हर प्रकार से संसार से विमुख हो जाता है। भिक्षापात्र और गैरिक अथवा वल्कल वस्त्र– ये दो ही वस्तुएँ संन्यासी के लिए प्रयोजनीय होती हैं। विषयों से उदासीन और मानापमाननिरपेक्ष संन्यासी सर्वथा ब्रह्माराधना और चिन्तन में ही एकाग्रचित्त होता है[2]। आत्मचिन्तन के साथ संन्यासी को सर्वभूतहितकामना करनी चाहिए। संन्यासाश्रमधर्म के पालन का फल ब्रह्मत्व की प्राप्ति कही गयी है[3]।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि आश्रमधर्म के पालन से मनुष्य का व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन नियन्त्रित रहता था और समाज एक नियमित व्यवस्था के अधीन गतिशील था। कर्मनिष्ठ और समाजपोषक गृहस्थ बनाने के लिए ब्रह्मचर्याश्रम की कितनी उपादेयता थी, यह उस काल के समाज में भी अच्छी तरह जाना जाता था। इसी प्रकार वानप्रस्थाश्रम और संन्यासाश्रम से समाज का बौद्धिक और नैतिक पोषण होता था। जीवन के एक-एक आश्रम को नियमाधीन करके उस युग की सामाजिक स्थिति के महत्परिणाम का अनुमान किया जा सकता है। आश्रम-व्यवस्था समाज को एक सुदृढ़ उज्ज्वल भविष्य प्रदान करने में सक्षम है। महाभारत के प्रमुख पात्रों के जीवन-वर्णन का अनुशीलन करने से ज्ञात हो जायेगा कि सभी आश्रमधर्म का अनिवार्य पालन नहीं करते थे। द्रोणाचार्य जीवन के अन्त तक गृहस्थ ही रहे। धृतराष्ट्र, विदुर और श्रीकृष्ण ने भी यथाकाल वानप्रस्थ का आश्रय नहीं लिया। किन्तु इन कुछ व्यतिक्रमों को देखकर यह नही समझना चाहिए कि आश्रम-व्यवस्था महाभारतकाल में शिथिल हो गयी थी। आश्रमधर्म का पालन करने वाला परमगति (मुक्ति) प्राप्त करता था[4]।

**संस्कार**–सनातनधर्म-पोषित वर्णाश्रम-समाज में जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त अनेक संस्कारों से मानव जीवन को सँवारा जाता है। गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूड़ाकर्म, उपनयन एवं विवाह–ये दस मुख्य संस्कार अति प्राचीन काल से ही धर्म के अङ्गरूप में चले आ रहे हैं। महाभारत में इन सभी संस्कारों का वर्णन विशद रूप से नहीं उपलब्ध होता। प्रतीत होता है कि महाभारतकालिक समाज में जो संस्कार अतिप्रचलित थे उन्हीं पर महाभारतकार का ध्यान विशेष रूप से

---

१. काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः। भीष्मपर्व, ४२.२

२. शान्तिपर्व, २४२ एवं २४५ अध्याय

३. निराशी स्यात् सर्वसमो निर्भोगा निर्विकारवान्। विप्रः क्षेमाश्रमं प्राप्तो गच्छत्यक्षरसात्मताम्।।
शान्तिपर्व, ६१.६; २४२.८

४. ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थोऽथ भिक्षुकः। यथोक्तचारिणः सर्वे गच्छन्ति परमां गतिम्।।
शान्तिपर्व, २४३.१२

गया। संस्कारों की संख्या अनेक स्मृतिग्रन्थों में चालीस तक मिलती है, किन्तु महाभारत में चालीस संस्कारों का उल्लेख नहीं मिलता। महाभारत में विवाह-संस्कार का वर्णन अपेक्षाकृत अधिक हुआ है और शेष में से कुछ संस्कारों का ही वर्णन प्राप्त होता है। यहाँ क्रमशः उनका उल्लेख किया जा रहा है।

**१. गर्भाधान**—महाभारत में गर्भाधान का जो वर्णन प्राप्त होता है, वह गृह्यसूत्रों और स्मृतियों के ही समान है। होम के समय अग्नि जिस तरह काल की प्रतीक्षा करती है उसी तरह ऋतुकाल में स्त्रियाँ पुरुष की कामना करती हैं। ऋतु-गमन प्रत्येक विवाहित के धर्मकृत्यों में गिना जाता है। उस गृहस्थ को ब्रह्मचर्य में ही प्रतिष्ठित माना जाता है जो ऋतुकाल के अतिरिक्त स्त्रीप्रसंग से विरत रहता है[१]।

गर्भाधान-संस्कार के सम्बन्ध में महाभारत में पर्याप्त विवेचन हुआ है। गर्भाधान का समय, विधि और फल का वर्णन प्राप्त होता है। सन्तानोत्पत्ति की कामना से धर्मपत्नी के साथ सम्भोग करना गृहस्थ का श्रेष्ठ धर्म है। ऋतुकाल में पत्नी की उपेक्षा करना पाप है[२]। ऋत्वभिगमन से ब्रह्मचर्य स्खलित नहीं होता। ऐसा गृहस्थ ब्रह्मचारी दीर्घायु हो कर आनन्दित होता है[३]। सन्तान-प्राप्ति के उद्देश्य से ऋतुमती पत्नी के साथ चौथी रात्रि से सोलहवीं रात्रि तक का समय सम्भोग के लिए शास्त्रसम्मत है[४]। अमावस्या, पूर्णिमा, चतुर्दशी, अष्टमी और रविसंक्रान्ति—ये तिथियाँ पर्वकाल होने के कारण सम्भोग के लिए वर्जित हैं। पर्वकाल में स्त्रीप्रसंग करने से पाप लगता है[५]। दिन के समय और रजोदर्शन के आरम्भ के तीन दिनों तक सहवास सर्वथा निषिद्ध है[६]। अज्ञात कुल-शील वाली स्त्री तथा गर्भिणी स्त्री के साथ मैथुन करना सदा वर्जित है[७]।

धर्मपूर्वक काम का सेवन शिष्टानुमोदित है। प्राणियों में धर्मानुकूल काम के रूप में स्वयं ईश्वर ही अवस्थित रहते हैं। गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन से यह बात स्पष्ट रूप से कही है[८]। महाभारत के शान्तिपर्व में भीष्म ने युधिष्ठिर से कहा है कि गर्भाधान-संस्कार धर्म, अर्थ और काम का हेतु है। धार्मिक सदाचारी पुरुष यदि सत्पुत्र की कामना से पत्नी-सहवास शास्त्रोक्त मर्यादापूर्वक करे तो योनिसंस्कार रूप धर्म, पुत्र रूप

---

१. होमकाले यथा वह्निः कालमेव प्रतीक्षते। ऋतुकाले तथा नारी ऋतुमेव प्रतीक्षते।। नान्यदा गच्छते यस्तु ब्रह्मचर्यं च तत् स्मृतम्।।– अनुशासनपर्व, १६२.४१-४२
२. स्वभार्यामृतुकालेषु मोहाद् वै नाभिगच्छ ताम्।। द्रोणपर्व, १७.३२
३. भार्यां गच्छन् ब्रह्मचारी ऋतौ भवति चैव ह। अनुशा., ९३.११
४. स्नातां चतुर्थदिवसे रात्रौ गच्छेद् विचक्षणः। इत्यादि।। अनुशा., १०४.१५१-५२
५. अनुशासनपर्व, अध्याय १०४
६. वही, अध्याय १०४
७. वही, १०४.४७–'न चाज्ञातां स्त्रियं गच्छेद् गर्भिणी वा कदाचन'।
८. धर्माविरुद्धो भूतेषु कामोऽस्मि भरतर्षभ। भीष्मपर्व, ३१.११

अर्थ और सम्भोग रूप काम– इन तीनों का लाभ करता है। गर्भाधान संस्कार की शुचिता से समाज का कल्याण होता है[१]।

**२-३. पुंसवन और सीमन्तोन्नयन**–महाभारतकाल में ये बहुत प्रचलित थे। महाभारत में नाममात्र से इनका उल्लेख किया गया है[२]।

**४. जातकर्म**–सन्तानोत्पत्ति के पश्चात् जो संस्कार किया जाता है उसे जातकर्म संस्कार कहते हैं। महाभारत में अनेकत्र जातकर्म संस्कार का उल्लेख प्राप्त होता है। पुत्र और कन्या दोनों के लिए जातकर्म का समान विधान है। शान्तनु ने वन में प्राप्त कृप और कृपी का जातकर्मादि संस्कार किया था। सावित्री, शिखण्डी आदि अनेक लोगों के जातकर्मादि संस्कारों का उल्लेख मिलता है[३]। सन्तान के जन्म लेने पर आशीर्वाद और दानदक्षिणा भी दी जाती थी[४]।

**५. नामकरण**–शिशु के नामकरण संस्कार का भी महाभारत में एकाध स्थल पर संक्षिप्त उल्लेख मिलता है[५]।

**६-९. निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूड़ाकर्म और उपनयन**–इन संस्कारों का भी महाभारत में कहीं-कहीं अतिसंक्षिप्त उल्लेख है[६]।

**१०. विवाह**–संस्कारों में विवाह का महत्त्वपूर्ण स्थान है। भारतीय समाज में स्त्री-पुरुष-विषयक रति (कामोपभोग) को मर्यादित करने और स्वैराचर को नियन्त्रित करने के लिए विवाह का विधान किया गया। महाभारतकाल में यद्यपि विवाह-संस्कार समाज में पूर्णतः प्रतिष्ठित हो चुका था फिर भी स्त्री-पुरुष का यथेच्छ मिलन (स्वैराचर) सर्वथा समाप्त नहीं हुआ था[७]। महाभारत के अनुसार, उद्दालक ऋषि के पुत्र श्वेतकेतु ने सर्वप्रथम विवाह का नियम बनाया[८]। एक बार श्वेतकेतु अपने माता-पिता के पास बैठे थे कि एक ब्राह्मण वहाँ आया और उनकी माँ का हाथ पकड़ कर ले जाने लगा। इस पर जब श्वेतकेतु ने क्रुद्ध होकर आपत्ति की तो उनके पिता उद्दालक ने उन्हें समझाते हुए कहा कि वत्स ! क्रोध मत करो। गाय की तरह स्त्रियाँ भी आवरणहीना और स्वैराचारिणी होती हैं। तब श्वेतकेतु ने विवाह का नियम बनाया और पुत्रोत्पत्ति के लिए पति की आज्ञा से परपुरुष

---

१. शान्तिपर्व, अध्याय १२३, श्लोक ३ पर नीलकण्ठकृत टीका।
२. भर्त्रा चैव समायोगे सीमन्तोन्नयने तथा।। शान्तिपर्व, २६५.२०।।
३. आदिपर्व, ७४.३, ७४.११६, १०८.१८, १२७.१४, १७७.२; शान्तिपर्व २३३.२। इत्यादि।।
४. यस्मिन् जाते महातेजाः कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः। अयुतं गा द्विजातिभ्यः प्रादान्निष्कांश्च भारत।। आदिपर्व, २२०.६६
५. अश्वमेध, ७०.१०–'नाम चास्याकरोत् प्रभुः'।
६. आदिपर्व, २२०.८७; शान्तिपर्व, २३३.२; अनुशासन, :५.२५
७. अनावृताः किल पुरा स्त्रियः आसन् वरानने। इत्यादि। वनपर्व, ३०७.१५
८. मर्यादेयं कृता तेन धर्म्या वै श्वेतकेतुना। इत्यादि

के साथ भी सम्भोग करने की छूट दी। दीर्घतमा ऋषि ने स्त्री के लिए एकपतित्व का विधान किया। किन्तु यह नियम महाभारतकाल में बहुत समादृत न हुआ।

आगे चलकर विवाह की पवित्र अवधारणा और दृढ़ हुई तथा उसके लिए अनेक प्रकार के नियम भी बनाये गए। ब्रह्मचर्य के पश्चात् गृहस्थाश्रम में प्रवेश के लिए पत्नी ग्रहण करना अनिवार्य था। यह स्त्री-पुरुष का पवित्र बन्धन है और विवाह का मुख्य उद्देश्य पितृऋण का परिशोध करना है। अतः पुत्रोत्पत्ति के लिए विवाह किया जाता है। इस संसार के सभी लाभों में पुत्रलाभ सर्वोपरि है। विवाह-विधि से परिणीता स्त्री को 'धर्मपत्नी'[1] इसीलिए कहा जाता है कि वह वस्तुतः गृहस्थ धर्म का पालन करने के लिए किसी पुरुष द्वारा ग्रहण की जाती है। धर्मपत्नी द्वारा पुत्रोत्पत्ति करके वंश की सन्तति-परम्परा अक्षुण्ण रखी जाती है। पतिव्रता पत्नी से अनुगृहीत पुरुष को एक साथ त्रिवर्ग की प्राप्ति होती है[2]।

स्वयंभू मनु ने जिन आठ प्रकार के विवाहों का विधान किया था, महाभारत में उन सभी का वर्णन प्राप्त होता है[3] । इन आठ प्रकार के विवाहों का संक्षिप्त उल्लेख यहाँ किया जा रहा है-

(क) **ब्राह्म**-वर की विद्या, वंश का पता लगाकर यदि कन्या का संरक्षक सद्वंशज और सच्चरित्र वर को कन्या प्रदान करे तो यह विवाह, 'ब्राह्म' विवाह कहा जाता है[4] ।

(ख) **दैव**-यज्ञ में वृत ऋत्विक् को कन्या प्रदान करना 'दैव' विवाह कहा जाता है[5]।

(ग) **आर्ष**- कन्याशुल्क के रूप में दो गायें लेकर वर को कन्यादान करना 'आर्ष' विवाह कहा जाता है[6]।

(घ) **प्राजापत्य**-वर को धनादि से सन्तुष्ट करके उसे कन्या देना 'प्राजापत्य' विवाह कहा जाता है[7] ।

(ङ) **आसुर-कन्या** के संरक्षक को नाना प्रकार से प्रलोभन देकर कन्या ग्रहण करना 'आसुर' विवाह है[8] ।

---

१. धर्माय पत्नी धर्मपत्नी।
२. यदा धर्मश्च भार्या च परस्परवशानुगौ। तदा धर्मार्थकामानां त्रयाणामपि सङ्गमः।। वनपर्व, ३१३.१०२
३. अष्टावेव समासेन विवाहा धर्मतः स्मृताः। ब्राह्मो दैवस्तथैवार्षः प्राजापत्यस्तथासुरः। गान्धर्वो राक्षसश्चैव पैशाचश्चाष्टमो स्मृतः।। तेषां धर्मान् यथापूर्वं मनुः स्वायंभुवोऽब्रवीत्।। आदिपर्व, ७३.८-९
४. शीलवृत्ते समाज्ञाय विद्यां योनिं च कर्म च। सद्भिरेवं प्रदातव्या कन्या गुणयुते वरे। ब्राह्मणानां सतामेष ब्राह्मो धर्मो युधिष्ठिर। अनुशासन. ४४.३-४
५. ऋत्विजे वितते कर्मणि दद्यादलंकृता स दैवः। वही, ४४.४ पर नीलकण्ठी।
६. गोमिथुनं दत्वोपयच्छेत स आर्षः। वही, ४४.४ पर नीलकण्ठी।
७. आवाह्ममावहेदेवं यो दद्यादनुकूलतः। वही, ४४.४
८. धनेन बहुधा क्रीत्वा सम्प्रलोभ्य च बान्धवान्। इत्यादि। वही, ४४.७

(च) **गान्धर्व**–वर-कन्या के परस्पर प्रणय के परिणामतः बने सम्बन्ध को 'गान्धर्व' विवाह कहते हैं[1]।

(छ) **राक्षस**–उद्धत वर कन्यापक्ष पर अमानुषिक अत्याचार करके रोती-बिलखती कन्या को बलपूर्वक हरण कर ले जाना 'राक्षस' विवाह कहा जाता है[2]।

(ज) **पैशाच**–सुप्त अथवा प्रमत्त कन्या के साथ बलात्कारपूर्वक रमण करना 'पैशाच' विवाह कहा जाता है[3]।

उपर्युक्त विवाहों में प्रथम तीन विवाह धर्मसम्मत माने गए हैं। आर्ष और आसुर विवाह धर्मसम्मत नहीं माने जाते। आसुर विवाह तो निन्दनीय है। गान्धर्व और राक्षस विवाह प्रशस्त न होते हुए भी क्षत्रियों के लिए क्षम्य हैं। पैशाच विवाह सर्वथा परित्याज्य है[4]। महाभारत में ही अन्यत्र कहा गया है कि ब्राह्मणों के लिए ब्राह्म, दैव, आर्ष एवं प्राजापत्य विवाह प्रशस्त हैं। क्षत्रियों के लिए इन चारों के साथ ही गान्धर्व और राक्षस विवाह भी प्रशस्त हैं। वैश्य और शूद्र के लिए आसुर विवाह भी निन्दनीय है। पैशाच विवाह का समर्थन नहीं मिलता[5]। उपर्युक्त आठ विवाह-विधियों में से कोई भी अकेली विधि विशुद्ध रूप से महाभारतकालिक समाज में प्रचलित नहीं दृष्टिगोचर होती। दमयन्ती के विवाह में ब्राह्म एवं गान्धर्व विधि मिश्रित थी। इसी प्रकार रुक्मिणी का विवाह राक्षस एवं गान्धर्व मिश्रित तथा सुभद्रा का विवाह प्राजापत्य और राक्षस मिश्रित विधि से हुआ था[6]। यद्यपि क्षत्रियों में गान्धर्व और राक्षस विवाह प्रचलित थे किन्तु समाज में इनके प्रति आदरभाव न था।

यद्यपि महाभारत में वर-कन्या की विवाह योग्य आयु का उल्लेख हुआ है[7] किन्तु उसमें विचलन ही अधिक दिखाई पड़ता है। कन्यायें पूर्ण यौवनकाल में ही परिणीता हुई हैं। दमयन्ती, सावित्री, शकुन्तला, देवयानी, शर्मिष्ठा, सत्यवती, अम्बिका, अम्बालिका, गान्धारी, कुन्ती, माद्री, द्रौपदी, सुभद्रा, चित्रांगदा, उलूपी, हिडिम्बा आदि पूर्णयौवनाओं के विवाह का उल्लेख मिलता है।

वयःप्राप्ता कन्या माता-पिता की चिन्ता का कारण बनती थी। सावित्री के पिता अश्वपति से सावित्री के विवाह के विषय में नारद की पृच्छा से यह बात स्पष्ट होती है[8]। जो पिता यथासमय कन्या का विवाह नहीं कर देता था, वह समाज में निन्दित होता था[9]।

---

१. अभिप्रेता च या यस्य तस्मै देया युधिष्ठिर। गान्धर्वमिति ---।। वही, ४४.६
२. हत्वा छित्वा च शीर्षाणि रुदतां रुदतीं गृहात्। प्रसह्य हरणं तात राक्षसो विधिरुच्यते।। वही, ४४.८
३. आदिपर्व, ७३.९ तथा अनुशासन. ४४.८ पर नीलकण्ठी।
४. पञ्चानां तु त्रयो धर्म्या द्वावधर्म्यौ युधिष्ठिर। पैशाचश्चासुरश्चैव न कर्तव्यौ कथञ्चन।। अनुशासन. ४४.९
५. प्रशस्तांश्चतुरश्चैव पूर्वान् ब्राह्मणस्योपधारय। इत्यादि।। आदिपर्व, ७३.१०-१३
६. अनुशासनपर्व, ४४.१०, नीलकण्ठी।
७. वही, ४४.१४ तथा अश्वमेध. ५६.२२
८. किमर्थं युवतीं भर्त्रे न चैनां सम्प्रयच्छसि। वनपर्व, २९४.४
९. अप्रदाता पिता वाच्यः। वही, २९३.३५

कन्या की आयु अधिक होने के साथ ही पिता की उसके विवाह सम्बन्धी व्याकुलता बढ़ जाती थी[1]। महाभारतकाल में इस विधान का भी सङ्केत मिलता है कि कन्या ऋतुमती होने के तीन वर्ष तक विवाह के लिए अभिभावकों के प्रयत्न की प्रतीक्षा करे और तीन वर्ष बीत जाने पर वह स्वयं पति चुनने के लिए स्वतन्त्र थी[2]।

विवाह के लिए उपयुक्त वर के कुल, गोत्र, शारीरिक लक्षण आदि का भी विचार किया जाता था। महाभारत में पितृहीना अथवा भ्रातृहीना कन्या के साथ विवाह का निषेध किया गया है[3]। गुरुकन्या से विवाह का निषेध होने पर भी महाभारत में ऐसे विवाहों का उल्लेख मिलता है। कच ने देवयानी से विवाह का निषेध इसी आधार पर किया था[4] किन्तु उद्दालक ऋषि ने अपने शिष्य कहोड को और गौतम ने अपने शिष्य उत्तंक को अपनी कन्या प्रदान की थी[5]।

वर्णभेद से कन्याग्रहण की व्यवस्था महाभारत में उल्लिखित है। ब्राह्मण अपने वर्ण की कन्या के अतिरिक्त क्षत्रिय और वैश्य की कन्या के साथ भी विवाह कर सकता था। इसी प्रकार क्षत्रिय, क्षत्रिय तथा वैश्य कन्या को ग्रहण करने का अधिकारी था। वैश्य और शूद्र अपने-अपने वर्ण की कन्याओं का ही ग्रहण कर सकते थे[6]। ब्राह्मण और क्षत्रिय की एक से अधिक पत्नियाँ होने पर, ब्राह्मण की ब्राह्मणवर्ण से ली गई तथा क्षत्रिय की क्षत्रियवर्ण से ली गई कन्या (भार्या) ही प्रधान होती थी[7]।

महाभारतकाल में भी कन्या को स्वयं वर चुनने का अधिकार देना उचित नहीं माना जाता था। इस विषय में कन्या को स्वतन्त्रता देना समाज की दृष्टि में गर्हित था। अभिभावकों द्वारा स्थिर किये गए विवाह सम्बन्ध अधिक स्थायी होते थे और युवक-युवतियों द्वारा परस्पर आकर्षणवश सामयिक उत्तेजना के फलस्वरूप किये गए विवाहों के परिणाम सुखकर न थे[8]।

विवाह-सम्बन्ध स्थिर करने में प्रथमतः प्रस्ताव वरपक्ष की ही ओर से आता था। महाभारत में इसके अनेक दृष्टान्त हैं–शान्तनु, धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर के विवाह में ऐसा ही हुआ था[9]। कन्यापक्ष से भी प्रस्ताव आता था। अभिमन्यु के विवाह में ऐसा ही हुआ था[10]। परिवार में जो व्यक्ति श्रेष्ठ और सम्मान्य होता था वही कन्या के घर जाकर वहाँ

---

१. वैदर्भीन्तु तथायुक्तां युवतीं प्रेक्ष्य वै पिता। मनसा चिन्तयामास कस्मै दद्यामिमां सुताम्।। वनपर्व, ६६.३०
२. त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कन्या ऋतुमती सती। चतुर्थे त्वथ सम्प्राप्ते स्वयं भर्तारमर्जयेत्।। अनुशासन. ४४.१६
३. यस्यास्तु न भवेद् भ्राता पिता वा भरतर्षभ। नोपयच्छेत तां जातु पुत्रिका धर्मिणी हि सा।। वही, ४४.१५
४. भगिनी धर्मतो मे त्वं मैवं वोचः सुमध्यमे। इत्यादि।। आदिपर्व, ७७.१४-१७
५. वनपर्व, १३२.८; अश्वमेधपर्व, ५६.२३-२४
६. तिस्रो भार्या ब्राह्मणस्य द्वे भार्ये क्षत्रियस्य तु। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, ४४.११-१३
७. ब्राह्मणी तु भवेज्ज्येष्ठा क्षत्रिया क्षत्रियस्य तु। वही, ४४.१२
८. स्वयंवृतेन साज्ञप्ता पित्रा वै प्रत्यपद्यत। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, ४५.४-६
९. आदिपर्व, १००.७५; १०६.११; ११२.६; ११३.१३
१०. विराटपर्व, अध्याय ७१ और ७२

अभिभावकों से यह प्रस्ताव करता था। पुरोहित भी इस कार्य के लिए नियुक्त किया जाता था[१]। ब्राह्मण, जो भ्रमणशील होते थे, कभी-कभी विवाह सम्बन्ध स्थिर करने में सहयोग करते थे[२]। कभी-कभी वर स्वयं कन्या के घर उपस्थित होकर कन्या के लिए प्रार्थना करता था। इस प्रकार के अनेक उदाहरण महाभारत में प्राप्त होते हैं[३]। कुल-शीलवती कन्यायें एक बार (मन ही मन भी) जिसे पति के रूप में वरण कर लेती थीं, उसी से विवाह करती थीं[४]।

महाभारत में विवाहस्थान के सम्बन्ध में दोनों ही प्रकार के दृष्टान्त मिलते हैं। कन्या वर के घर लाई जाती थी और वहीं उसका विवाह होता था। सत्यवती, गान्धारी और माद्री का विवाह हस्तिनापुर लाकर क्रमशः शान्तनु, धृतराष्ट्र और पाण्डु से किया गया था। विदुर का विवाह भी हस्तिनापुर में ही हुआ था[५]। किन्तु कन्या का विवाह उसके पितृगृह में भी किये जाने के दृष्टान्त मिलते हैं। द्रौपदी और उत्तरा का विवाह उनके पितृगृह में ही सम्पन्न हुआ था[६]।

विवाह में बाराती जाने की प्रथा महाभारतकाल में विद्यमान थी। वस्तुतः विवाह की सामाजिक स्वीकृति और सार्वजनिक साक्ष्य ही बारात ले जाने का मुख्य हेतु रहा है। पुरोहित, ब्राह्मणों और परिचारकों समेत वरपक्ष के सगे सम्बन्धी बाराती के रूप में कन्या के पितृगृह जाते थे। वर के साथ उसकी माँ और अन्य स्त्रियाँ भी बारात में जाती थीं[७]। उस काल में भी अन्य उत्सवों की अपेक्षा विवाहोत्सव का समाज में महत्त्वपूर्ण प्राधान्य था[८]।

सनातन धर्मावलम्बी, आजकल की तरह महाभारतकाल में भी विवाह की शास्त्रोक्त विधि का पालन करते थे। दोनों पक्षों की सहमति से विवाह का शुभलग्न निश्चित किया जाता था। कन्या का पिता अथवा अन्य सम्बन्धी अग्नि की साक्षी से कन्यादान करता था। वर अग्नि में आहुति देकर कन्या को धर्मपत्नी के रूप में ग्रहण करता था[९]। पुरोहित भी मन्त्रोच्चारणपूर्वक होम करते थे[१०] और दम्पती एक-दूसरे का हाथ पकड़ कर अग्नि की प्रदक्षिणा करते थे[११]। इस संस्कार में अनुष्ठान की इस रीति में हाथ पकड़ने (वर कन्या का हाथ पकड़ता है) की अनिवार्यता और उसके महत्त्व के कारण 'पाणिग्रहण' विवाह का पर्याय

---

१. पुरोहितं प्रेषयामास तेषाम्। आदिपर्व, १९२.१४
२. अथ शुश्राव विप्रेभ्यो गान्धारीं सुबलात्मजाम्। आदिपर्व, १०९.९
३. वनपर्व, ९७.२; ११५.२१; ११६.२; आदिपर्व, १००.५०; २१४.१७
४. वनपर्व, २९४.२६
५. आदिपर्व, १००.१००; १०९.१५-१६; ११२.१७-१८; ११४.१३
६. आदिपर्व, १९७ अध्याय; विराटपर्व, अध्याय ७२
७. आदिपर्व, १९३.९; विराटपर्व, अध्याय ७२
८. विराटपर्व, अध्याय ७२
९. बन्धुभिः समनुज्ञाते मन्त्रहोमौ प्रयोजयेत्। अनुशासनपर्व, ४४.२५-२७
१०. ततः समाधाय स वेदपारगः। जुहाव मन्त्रैर्ज्वलितं हुताशनम्।। आदिपर्व, १९७.१२
११. प्रदक्षिणं तौ प्रगृहीतपाणी। वही, १९७.१२

ही हो गया[1]। अग्नि-प्रदक्षिणा (फेरों) को 'सप्तपदी' भी कहते हैं। उसके बिना विवाह की पूर्णता नहीं मानी जाती। अतः सप्तपदी, विवाह का प्रधान अङ्ग है और सप्तपदी पूरी होते ही कन्या पितृगोत्र को त्याग कर पतिगोत्र को प्राप्त होती है[2]।

विवाह की शास्त्रीय विधि की सम्पूर्ति के साथ ही उससे सम्बद्ध लौकिक आचारों का वर्णन भी महाभारत में प्राप्त होता है। यथा-विवाहमण्डप का निर्माण, हरिद्रास्नान आदि[3]। कन्या को पतिगृह विदा करते समय उसे यथाशक्ति अलङ्कृत करके नाना प्रकार के धन-धान्य-पश्वादि का उपहार (दहेज) देने की परम्परा तब भी थी[4]। विवाह में निमन्त्रित और सम्मिलित सभी लोगों को सत्कारपूर्वक खिलाया-पिलाया जाता था[5]। ब्राह्मणों को दान[6] और आत्मीयजनों को उपहार प्रदान किये जाते थे[7]।

किसी भी काल में किसी भी समाज में स्थापित आदर्शों का पूर्णतया पालन हुआ हो-ऐसा नहीं देखा जाता। महाभारतकाल में विवाह के विषय में भी शास्त्रीय आदर्शों और सामाजिक मान्यताओं का बहुधा उल्लंघन देखा जाता है। शास्त्रीय विधान के अनुसार विवाह का प्रधान उद्देश्य पुत्रोत्पत्ति द्वारा वंशपरम्परा को सुरक्षित रखना है। महाभारत में प्रायः सर्वत्र इसका कथन किया गया है किन्तु महाभारत के ही वर्णनों से ज्ञात होता है कि तात्कालिक समाज में स्त्री-पुरुष के मिलन की आकांक्षा को ही प्रधानता दी गई है। पूर्वपत्नी और पुत्रों के रहते हुए लोगों द्वारा किये गए विवाहों से यह बात प्रमाणित होती है[8]।

विवाह सम्बन्ध स्थापित किये जाते समय वर्ण का विचार किया जाता था-यह हम पहले लिख चुके हैं। यही कारण है कि महाभारत में 'अनुलोम' विवाह का उल्लेख सर्वत्र प्राप्त होता है। 'प्रतिलोम' विवाह गर्हित और वर्जित था तथापि उसके भी उदाहरण प्राप्त होते हैं। यथा-ययाति (क्षत्रिय) का देवयानी (ब्राह्मण कन्या) के साथ विवाह। द्रौपदी ने यद्यपि सूतपुत्र जानकर कर्ण से विवाह करने का निषेध (अस्वीकार) स्वयं ही किया था[9] किन्तु लक्ष्यवेध की स्वयंवर-सभा में उपस्थित किसी भी क्षत्रिय ने कर्ण को (लक्ष्यवेध से) मना नहीं किया था। प्रण-पूर्ति-मूलक स्वयंवर-पद्धति में विवाह के लिए वर्ण-विचार की

---

१. आदिपर्व, ९१.२१, १९७.५; द्रोणपर्व ५३.१६
२. पाणिग्रहणमन्त्राणां निष्ठा स्यात्सप्तमे पदे। अनुशासनपर्व, ४४.५५। निष्ठा सप्तपदी स्मृता। द्रोणपर्व ५६.१६
३. विराटपर्व ७२.२७, ७२.४०
४. कृते विवाहे द्रुपदो धनं ददौ। आदिपर्व, १९७.१५-१७; विराटपर्व, ७२.३६-३७
५. भोजनादि च ह्यानि विविधानि च। विराटपर्व, ७२.४०
६. अर्चयित्वा द्विजन्मनः।--ब्राह्मणेभ्यो ददौ वित्तं यदुपाहरदच्युतः।। विराटपर्व, ७२.३७-३८
७. ततस्तु कृतदारेभ्यः पाण्डुभ्यः प्राहिणोद्धरिः। वैदूर्यमणि चित्राणि हैमान्याभरणानि च।। आदिपर्व, १९७.१३-१८
८. शान्तनु, विचित्रवीर्य, पाण्डु, भीम, अर्जुन आदि के एकाधिक विवाह
९. दृष्ट्वा तु तं द्रौपदी वाक्यमुच्चैर्जगाद नाहं वरयामि सूतम्।। आदिपर्व, १९६.२३

व्यवस्था न थी। इसका तात्पर्य है कि महाभारतकालिक समाज में प्रतिलोम विवाह निषिद्ध होते हुए भी अप्रचलित न था।

अनुलोम विवाह की मान्यता होते हुए भी उस समय समाज में द्विजाति द्वारा भार्या के रूप में शूद्रा कन्या का ग्रहण निन्दित माना जाता था। महाभारत में उल्लेख मिलता है कि सम्भोग के लिए शूद्रा का ग्रहण द्विजाति कर सकते हैं किन्तु उनके द्वारा उत्पन्न पुत्र को पारलौकिक-धर्म-कृत्य का अधिकार न होगा। कुछ के अनुसार द्विजाति द्वारा शूद्रा ग्रहण करना निन्दित है क्योंकि पति स्वयं पुत्र के रूप में पत्नी के गर्भ में आता है[१क-ख]

पुत्र अपनी वंशपरम्परा को आगे तो बढ़ाता ही है, साथ ही माता-पिता को नरक में जाने से बचाता भी है। इस प्रकार की अवधारणा ने समाज में सदैव मातृत्व और पितृत्व के गौरव को बढ़ाया है। इसीलिए, आज की ही तरह, महाभारतकाल में भी लोग पुत्र-प्राप्ति की कामना करते थे और नाना कष्ट सहकर नाना उपायों से पुत्र प्राप्त करना चाहते थे। विवाहिता स्त्रियों के लिए वन्ध्यात्व असह्य वेदना का कारण माना जाता था[२]। महाभारतकाल में प्रचलित 'नियोग प्रथा' के मूल में सम्भवतः यही वेदना थी और उत्तराधिकार का समाधान भी था। 'नियोग' को उस काल में सामाजिक स्वीकृति प्राप्त थी[३]। जो पुरुष किसी कारणवश सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ थे, वे किसी उत्कृष्ट पुरुष द्वारा अपनी पत्नी से सन्तानोत्पत्ति की व्यवस्था कराते थे। कभी-कभी पति की मृत्यु के बाद भी अपुत्रा स्त्री वंशलोप के भय से उत्तम पुरुष के साथ सम्भोग करके पुत्र उत्पन्न करती थी। धृतराष्ट्र, पाण्डु और विदुर का जन्म इसी तरह हुआ था। कुन्ती ने भी पति पाण्डु की आज्ञा से और माद्री ने भी इसी प्रकार अपने पुत्रों (युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन और नकुल तथा सहदेव) को जन्म दिया था। नियोग प्रथा यद्यपि धार्मिक एवं सामाजिक मर्यादा के विपरीत थी (और कभी-कभी अनुचित भी[४] तथापि इसके मूल में कामोपभोगलिप्सा न होकर धर्मरक्षा की विवशता थी। इसीलिए इसे व्यभिचार नहीं माना गया। नियोग से उत्पन्न पुत्र 'क्षेत्रज' कहे जाते थे और समाज में वे सम्मान की दृष्टि से नहीं देखते जाते थे। पाण्डवों के प्रतिपक्षी उन्हें क्षेत्रज कहकर ही सम्बोधित करते व उपहास करते थे[५]।

महाभारतकाल में बहुपत्नी-प्रथा के साथ ही बहुपति-प्रथा भी थी–ऐसा महाभारत से स्पष्ट ही ज्ञात होता है।

---

१. क-रत्यर्थमपि शूद्रा स्यान्नेत्याहुरपरे जनाः। अपत्यजन्म शूद्रायां न प्रशंसन्ति साधवः।।
   अनुशासनपर्व, ४४.१२।
   ख–आत्मा वै जायते पुत्रः।।
२. अप्रसूतिरकिञ्चनः।। अनुशासनपर्व ६३.१३२
३. मन्नियोगान्महाबाहो धर्मं कर्तुमिहार्हसि। आदिपर्व १०३.१०
४. आचार्य उद्दालक ने पुत्रप्राप्ति के लिए अपनी पत्नी से एक शिष्य द्वारा नियोग कराया जिससे श्वेतकेतु पैदा हुए। शान्तिपर्व ३४.२२
५. पाण्डोः क्षेत्रोद्भवाः सुताः। द्रोणपर्व, ३८.२५

विवाह के लिए वरपात्र के निर्वाचन में सदा की भाँति उस काल में भी उपेक्षा हुई है[१]। दरिद्र द्वारा धनी की कन्या से विवाह संकटकारी ही होता था[२]। इसीलिए समान स्तरीय विवाह सम्बन्ध सुखकर कहा गया है[३]। महाभारतकाल में भी दरिद्रों को अधिक और धनियों को कम सन्तान होती थी[४]।

**अन्त्येष्टि**–वर्तमान काल के समान ही महाभारतकालिक समाज में भी मृत्यु के पश्चात् मनुष्य की अन्त्येष्टि क्रिया की जाती थी। शव को वस्त्र द्वारा अच्छी तरह आच्छादित करके[५] उसे दाहभूमि (श्मशान) तक ले जाते थे। महाभारत में भीष्म और पाण्डु की अन्त्येष्टि क्रिया का वर्णन प्राप्त होता है[६]। मृत मनुष्य के परिजन उसके वैभव के अनुसार शवयान और चिता को सजाते थे। शास्त्रीय विधि के अनुसार शवदाह किया जाता था। दाह के समय पण्डितगण वेदमंत्रों का उच्चारण करते थे। शवयात्रा में बन्धु-बान्धव और परिजन जाते थे। कभी-कभी विधवा स्त्री भी पति का अनुगमन करती थीं और स्वेच्छया पति के साथ चितारोण कर 'सती' हो जाती थी (जैसा कि पाण्डु की द्वितीय भार्या माद्री ने किया था)। शवदाह के पश्चात् शवयात्रा में गए लोग स्नान करके पवित्र होते थे[७] और मृतक की आत्मा की तृप्ति हेतु उदक क्रिया (तर्पण) (अथवा तिलाञ्जलि प्रदान) करते थे। यतियों अथवा योगबल से शरीर त्याग करने वालों का शवदाह नहीं होता था[८]। शवदाह करने से बारह दिनों तक अशौच काल रहता था और इस अवधि में मृतक के सगे-सम्बन्धी अशौच विधि का पालन करते हुए भूमिशयन करते थे। उस काल में बस्ती से बाहर भी रहने का प्रचलन था[९]। इस अशौच काल में दाह करने वाला व्यक्ति प्रेत को उद्देश्य करके तर्पण और श्राद्ध करता था। पितरों के लिए तर्पण और श्राद्ध करना नित्यविधि का एक अङ्ग था।[१०]

## चतुर्वर्ग और धर्म

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष-इन चार की सम्मिलित संज्ञा 'चतुर्वर्ग' है। ये चारों

१. दरिद्राय हि मे भार्यां को दास्यति विशेषतः। आदिपर्व, १३.३०
२. वनपर्व, अध्याय ६७ और ६८।
३. ययोरेव समं वित्तं ययोरेव समं श्रुतम्। तयोर्विवाहः सख्यञ्च न तु पुष्टविपुष्टयोः।। आदिपर्व, १३०.१०
४. सन्ति पुत्राः सुबहवो दरिद्रानामनिच्छताम्। नास्ति पुत्रः समृद्धानां विचित्रं विधिचेष्टितम्।। शान्तिपर्व, २८.२४
५. आदिपर्व, १२६.३
६. अनुशासनपर्व, १६८.१२-१५ तथा आदिपर्व, अध्याय १२६
७. अनुशासन. १६८.१६ तथा स्त्रीपर्व, २६.४४
८. आश्वमेधिकपर्व, २६.३१-३३
९. आदिपव, १२६.३१; शान्तिपर्व, १.१-३
१०. नदीमासाद्य कुर्वीत पितृणां पिण्डतर्पणम्। अनुशासनपर्व, ९२.१६

मनुष्यमात्र को अभिप्रेत हैं अतः इन्हें 'पुरुषार्थ' भी कहा जाता है। पुरुषार्थ-चतुष्टय में सर्वोत्तम होने के कारण मोक्ष को परम (अथवा चरम) पुरुषार्थ माना गया है किन्तु चारों के मूल में धर्म होने के कारण धर्म का स्थान प्रधान है। धर्म का आचरण करता हुआ मनुष्य अर्थ और काम प्राप्त करके अन्ततः मोक्ष को भी प्राप्त कर लेता है।[1]

महाभारत के प्रारम्भ में (आदिपर्व, २.३९०) ही चतुर्वर्ग का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के सम्बन्ध में जो इस (महाभारत) में है वही सर्वत्र है और जो इसमें नहीं है, वह कहीं नहीं है।

महाभारत के वनपर्व में यक्ष को उत्तर देते हुए युधिष्ठर ने कहा है कि जिस गृहस्थ की पत्नी धर्माचरण के अनुकूल हो, वह धर्म, अर्थ, और काम का एक साथ उपभोग कर सकता है। इन तीनों में कोई अन्तर्विरोध नहीं है।[2] सामान्य नीति भी कहती है कि इन तीनों का समान सेवन करना चाहिए। जो इनमें से किसी एक में आसक्ति रखता है वह जघन्य है।[3]

धर्म के स्वरूप का तरह-तरह से विवेचन किया गया है। सार कथन यह है कि लोक-परलोक के अनुकूल आचरण ही धर्म है।[4] धर्म का प्रमुख प्रयोजन है-आत्मतुष्टि, चित्तशुद्धि,लोक-स्थिति और मोक्ष-प्राप्ति। महाभारत में धर्म के नाना रूपों का वर्णन हुआ है, यथा-वर्णाश्रमधर्म, समाजधर्म, राजधर्म, कुलधर्म आदि। धर्म की वृद्धि से ही समाज का कल्याण होता है।

महाभारत में 'धर्म' को जिन रूपों में परिभाषित किया गया है, उनके अनुसार 'धर्म' शब्द की दो व्युत्पत्तियाँ हो जाती हैं-

१. धन+ऋ+मक्-धर्म-धनप्राप्ति का साधन।

२. धृञ्+मन्-धर्म-सबको धारण करने वाला।

तात्पर्य यह है कि व्यष्टि अथवा समष्टि रूप से लोकस्थिति को धारण करने वाला और अर्थ-काम की प्राप्ति कराने वाला ही 'धर्म' कहा जाता है।[5] धर्म का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ चाहे जो भी हो, लोक-व्यवहार में सदाचार को ही धर्म माना जाता है। शुद्धाचरण केवल बाह्यतः नहीं होता अपितु आन्तरिक शुचिभावना भी धर्म के रूप में स्वीकार की जाती है। धर्म को जानना बड़ा मुश्किल कार्य है। जो शाश्वत धर्म है, वह सत्य में प्रतिष्ठित है।[6]

---

१. शान्तिपर्व, अध्याय १६७ तथा २७०

२. यदा धर्मश्च भार्या च परस्परवशानुगौ।
तदा धर्मार्थकामानां त्रयाणामपि संगमः ।। वनपर्व, ३१२.१०२

३. धर्मार्थकामाः सममेव सेव्या यो ह्येकसक्तः स जनो जघन्यः। - सुभाषित

४. लोकयात्रामिहैके तु धर्मं प्राहुर्मनीषिणः। शान्ति. १४२.१६

५. क-धनात् स्रवति धर्मो हि धारणाद् वेति निश्चयः। शान्ति ९०.१७।
ख-धारणाद् धर्म इत्याहुर्धर्मो धारयते प्रजाः। यत्स्यात् धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः।।
कर्णपर्व, ६९.५९

६. दुर्ज्ञेयः शाश्वतो धर्मः स च सत्ये प्रतिष्ठितम्। वनपर्व २०५.४१।

धर्म के विषय में वेद को ही प्रमाण माना गया है। धर्म-अधर्म का निर्णायक वही है। वेद समर्थित आचार ही धर्म कहे जाते हैं।[1] श्रुतियों का अनुसरण करने के कारण स्मृतियों (अथवा धर्मशास्त्रों) को भी धर्म के सम्बन्ध में निर्णय के लिये प्रमाण माना जाता है।[2] सदाचार अथवा शिष्टाचार को भी धर्म का लक्षण माना गया है।[3] महाभारत में यक्ष-युधिष्ठिर संवाद में कहा गया है कि धर्म का तत्त्व अत्यन्त गूढ है। अतः महापुरुषों के मार्ग का अनुसरण करना ही श्रेष्ठ धर्म है।[4] अतः धर्मपालन के लिये सदाचार-मार्ग का अवलम्बन लेना चाहिए।[5]

व्यक्ति, स्थान, काल की भिन्नता से धर्माचरण का बाह्य पार्थक्य होने पर भी धर्म के इन विविध स्वरूपों का मूल एक ही है। ब्रह्मचर्य, सत्य, दया, धृति और क्षमा-ये सनातन धर्म के सनातन मूल हैं।[6] धर्म अन्तःकरण की वस्तु है। अतः सर्वभूत का कल्याण ही धर्म है।[7] यक्ष रूपी धर्म ने युधिष्ठिर से कहा है-"यश, सत्य, दम, शौच,सरलता, लज्जा, अचापल्य, दान तपस्या और ब्रह्मचर्य-मेरा शरीर है। अहिंसा, समता, त्याग, शान्ति, शौच तथा अद्वेष आदि मेरी प्राप्ति के साधन हैं।[8] गृहस्थ के लिये धर्म प्रवृत्तिमूलक है और मुमुक्ष के लिये वह निवृत्तिमूलक है।[9]

धर्म को चाहे जहाँ और जितने रूप में परिभाषित किया जाय, इतना तो निश्चित है कि धर्म में कुटिलता के लिये स्थान नहीं है। इसीलिये महाभारतकार आर्जव सरलता को अनन्य धर्म के रूप में स्वीकार करता है।[10] धर्म में कभी भी पाप का समावेश नहीं होता।[11] अतः कभी भी छलपूर्वक धर्म की रक्षा नहीं करनी चाहिए।[12]

धर्म के विभिन्न रूपों में परस्पर कोई विरोध नहीं होता। क्योंकि मानसिक सद्वृत्तियों का एक दूसरे के साथ सामञ्जस्य होना ही धर्म का वास्तविक स्वरूप है।[13]

---

१. श्रुतिप्रमाणो धर्मः स्यादिति वृद्धानुशासनम्। वनपर्व, २०६. ४१
२. वेदोक्तः परमो धर्मो धर्मशास्त्रेषु चापरः। वनपर्व, २०७, ८३
३. शिष्टाचारश्च शिष्टानां त्रिविधं धर्मलक्षणम्। वही, २०७. ८३।। और भी अनु. ४५.५, १०४.६, १४१
६५, शा.२५९.३
४. धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां महाजनो येन गतः स पन्थाः। वनपर्व, ३१३,११७
५. शिष्टाचारश्च शिष्टश्च धर्मो धर्मभृतां वर। सेवितव्यो नरव्याघ्र प्रेत्येह च सुखेप्सुना।। शान्ति., ३५.४८
६. ब्रह्मचर्यं तथा सत्यमनुक्रोशो धृतिः क्षमा। सनातनस्य धर्मस्य मूलमेतत् सनातनम्।। आश्वमेधि. ९१.३३-३४
७. मानसं सर्वभूतानां धर्ममाहुर्मनीषिणः। तस्मात्सर्वेषु भूतेषु मनसा शिवमाचरेत्।। शान्ति. १९३.३१
८. शान्तिपर्व,२६२.३०, आश्वमेधि. ४३.२१,५०. २-३
९. प्रवृत्तिलक्षणो धर्मो गृहस्थेषु विधीयते। अनुशा. १४१.७६।।
निवृत्तिलक्षणस्त्वन्यो धर्मो मोक्षाय तिष्ठति। वही,१४१.८०
१०. आर्जवं धर्ममित्याहुरधर्मो जिह्म उच्यते। अनुशा० १४२.३०
११. स वै धर्मो यत्र न पापमस्ति शान्ति. १४१.७६
१२. न व्याजेन चरेद्धर्ममिति मे भवतः श्रुतम् । आदि. २१२,३४
१३. धर्मं यो बाधते धर्मो न स धर्मः कुधर्म तत्। अविरोधात्तु यो धर्मः स धर्मः सत्यविक्रमः।। वनपर्व,१३१.११

जो व्यक्ति धर्म के नाम पर व्यापार करता है वह निन्दनीय है। धर्म का दिखावा, आडम्बर करके पाखण्ड द्वारा धनोपार्जन करना 'धर्मवाणिज्य' कहा जाता है।[1] महाभारतकाल में भी अविवेकी, धनी, और बलवान् लोग अधर्म को भी धर्म के रूप में मनवाने के लिये तरह-तरह अत्याचार करते थे।[2]

धर्म, मनुष्य की हर प्रकार से रक्षा करता है। पापों का नाश करके, विपत्ति से बचाकर वह धर्मप्राण मनुष्य को शान्ति प्रदान करता है।[3] इसलिये मनुष्य को कभी भी ध र्म का परित्याग नही करना चाहिए। महाभारत का यही उपदेश है कि कैसी भी विपत्ति आये, धर्म को छोड़ना संङ्गत नहीं होता । यदि जीवनरक्षा के लिये धर्म का त्याग करना पड़े तो वह जीवन मृत्यु के समान है।[4]

'जहाँ धर्म है वहीं जय है'[5] वह वाक्य महाभारत का मूल सूत्र है। धर्म की जय और अधर्म का विनाश दिखाना ही महाभारत का उद्‌देश्य है। किन्तु महाभारत काल में भी इस बात को समझने वाले बहुत कम थे कि धर्म से अर्थ और काम सिद्ध होते हैं। अतः धर्मपालन में बहुत कम रुचि रखते थे।[6] सुख-दुख अनित्य है, केवल धर्म ही नित्य है। अनित्य के लिये नित्य का त्याग करना बुद्धिमान् पुरुष का कार्य नहीं है।[7] महाभारत में धर्मपालन के लिये पदे-पदे उपदेश दिया गया है। वहाँ कहा गया है कि धर्म से श्रेष्ठ लभ्य वस्तु संसार में और कोई नहीं है। धर्म मनुष्य की हर इच्छा पूरी करता है।[8] मृत्यु के पश्चात् कोई भी वस्तु साथ नहीं जाती। केवल धर्म ही आत्मा का साथ देता है।[9] धन के वगैर भी धर्म का पालन किया जा सकता है। धर्म के लिये धन चाहने से अच्छा है कि वह निस्पृह ही रहे।[10]

**सत्य**-सत्य ही धर्म का मूल है। सत्य के बिना धर्म की कोई प्रतिष्ठा नहीं है।[11] महाभारतकालिक समाज में सत्य की परमधर्मता स्वीकार की गयी है। युधिष्ठिर के प्रश्न का

---

१. धर्मवाणिज्यका ह्येते ये धर्ममुपभुञ्जते। अनुशा.१६२.६२।।
धर्मवाणिज्यको हीनो जघन्यो ब्रह्मवादिनाम्।। वन.३१.५
२. सर्वं बलवतां धर्मः सर्वं बलवतां स्वकम्। आश्रम.,३०.२४
३. उद्योगपर्व, ४२.२५, वनपर्व ३१३. १२८
४. न जातु कामान्न भयान्न लोभाद् धर्मं जह्याज्जीवितस्यापि हेतोः। उद्योगपर्व, ४०.१२, स्वर्गा. ५.६३
५. यतो धर्मस्ततो जयः। भीष्मपर्व,२१.११ तथा उद्योगपर्व ३६.६
६. ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे। धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते?।।
स्वर्गारोहण, ५. ६२
७. नित्यो धर्मः सुखदुःखे त्वनित्ये। वही, ५.६४, उद्योगपर्व, ४०.१३
८. न धर्मात्परमो लाभः १०६.६५
९. धर्म एको मनुष्याणां-सहायः पारलौकिकः। अनुशा.१११.१७
१०. धर्मार्थं यस्य वित्तेहा वरं तस्य निरीहता। वनपर्व,२.४६
११. धर्मो न वै यत्र च नास्ति सत्यम्। न तत् सत्यं यच्छलेनाभ्युपेतम्।। उद्योगपर्व, ३५.५८

उत्तर देते हुए भीष्म ने सत्य के विस्तृत स्वरूप का प्रकाशन किया है-"सत्य साधुओं का परमधर्म है। सत्य ही सनातन धर्म है, सत्य ही ब्रह्म है।" सत्यनिष्ठा से आत्मतुष्टि मिलती है।[1] सत्य एक प्रकार की तपस्या है। अनुद्वेग-सत्य-प्रिय-हित-वचन को वाङ्मय तप कहा गया है।[2] जहाँ धर्म है, वहीं सत्य है और सत्य के आश्रय से ही समस्त अभ्युन्नति होती है।[3] महाभारत में सत्य के व्यापक स्वरूप का उन्मीलन करते हुए कहा गया है कि सत्य तेरह प्रकार है।[4] सत्य, समता, दम, अमात्सर्य, क्षमा, लज्जा, तितिक्षा, अनसूया, त्यागानुसन्धान, आर्यता, धृति, दया, और अहिंसा। सत्य की महिमा का कोई अन्त नहीं है। महाभारत में बार-बार कहा गया है कि सत्य से बड़ा कोई धर्म नहीं है और असत्य से बड़ा कोई पाप नहीं है।[5] सभी सद्गुणों के मूल में सत्यनिष्ठा होती है। साधारणतया यथार्थ वचन को सत्य कहा जाता है। जो केवल सत्य बोलने के लिये वाणी का प्रयोग करते हैं, वे कभी विपत्ति में नहीं पड़ते।[6] सत्यवक्ता और सरल-व्यवहार वाले के यहाँ लक्ष्मी का निवास होता है।[7]

महाभारत में सत्यासत्य का विवेचन करते हुए सत्य के व्यावहारिक पक्ष का भी सुन्दर निरूपण किया गया है। भीष्म का कथन है कि सत्य से श्रेष्ठ कुछ नहीं है किन्तु सत्यवचन से भी श्रेष्ठ है हितकर वचन। प्राणिहित का प्रतिपादक वचन ही सत्य है।[8] अतः अयथार्थ वचन को भी परिस्थिति विशेष में सत्यवचन मानना चाहिए। दूसरे का अनिष्टकारी सत्य भी असत्य होता है । परिहास में असत्य बोलने से पाप नही लगता। प्राणसंकट, विवाह, सर्वनाश, रतिगमन, तथा ब्राह्मण या जीवमात्र की प्राणरक्षा के निमित्त यदि असत्य बोलना पड़े तो वही सत्य है और उचित भी है। प्रत्येक दशा में हठपूर्वक सत्य बोलने का पक्षपाती मनुष्य सत्यवादी नहीं कहा जा सकता है। सत्यासत्य का निर्णय करने में अत्यन्त विवेकयुक्त विचार की आवश्यकता होती है।[9] महाभारत में कर्णपर्व में कौशिकोपाख्यान द्वारा अनिष्टकारी सत्यवचन को अनुचित सिद्ध किया गया है।[10]

महाभारत में सर्वत्र सत्य की प्रशंसा की गई है।[1] जो मनःसत्य का पालन करते हैं

---

१. सत्यमेकाक्षरं ब्रह्म सत्यमेकाक्षरं तपः। इत्यादि।। शान्तिपर्व,११६.६४-७०
२. अनुद्वेगकरं वाक्यं सत्यं प्रियहितं च यत्। स्वाध्यायाभ्यसनं चैव वाङ्मयं तप उच्यते।। भीष्मपर्व, ४१.१५
३. यतोधर्मस्ततः सत्यं सर्वं सत्येन वर्धते। शान्तिपर्व, १६६.७०
४. सत्यं त्रयोदशविधं सर्वलोकेषु भारत इत्यादि।। वही,१६२.७-२३
५. नास्ति सत्यात्परो धर्मो नानृतात् पातकं परम्। इत्यादि।। वही, १६२.२४
६. वाक् सत्यवचनार्थाय दुर्गाण्यतितरन्ति ते। वही, ११०२३
७. सत्य स्वभावार्जव सं यातासु वसामि...।।अनुशासनपर्व,११.११
८. यद्भूतहितमत्यन्तं तत्सत्यमिति धारणा। वनपर्व,२०६.४
९. सत्यस्य वचनं साधु न सत्याद्विद्यते परम्। तत्त्वेनैव सुदुर्ज्ञेयं पश्य सत्यमनुष्ठितम्।। कर्णपर्व, ६९.३१-३५
१०. कर्णपर्व, अध्याय, ६९

वे भी सत्यफल के अधिकारी होते हैं।[1] सत्य का फल हजारों अश्वमेध यज्ञ से प्राप्त पुण्य से भी बढ़कर होता है। सत्यवादी युधिष्ठिर जीवनपर्यन्त सत्य की रक्षा करते रहे किन्तु आत्मपक्ष को बचाने के मोह में उन्होंने असत्य को सत्य के आवरण में छिपाकर द्रोणवध में सहायता की थी। इससे उनका यश कलङ्कित हुआ और उन्हें नरकगामी भी होना पड़ा।[3]

युधिष्ठिर मानव-समाज के प्रतिनिधि हैं। ज्ञान-विज्ञान के विपुल भण्डार भीष्म पितामह ने उन्हें जो अन्तिम उपदेश दिया था, वह भी सत्यविषयक था-"तुम सब सत्य का आश्रय लेना,सत्य ही परम बल है।"[4]

**दान**-महाभारतकालिक समाज में ब्राह्मण, याचक आदि को दान देना अत्यन्त पुण्यकर्म माना जाता था। दान देने से इस लोक में आत्मतुष्टि मिलती है और परलोक भी बनता है, अर्थात् परलोक में उत्तमगति प्राप्त होती है। सत्य की तरह दान को भी धर्म का एक अनिवार्य अङ्ग माना गया है। महाभारत के अनुशासनपर्व में दान के माहात्म्य की भूरि-भूरि प्रशंसा की गई है।[5] दान और तप की कष्टसाध्यता बताते हुए महर्षि व्यास का कथन है कि दान से अधिक दुष्कर और कष्ट साध्य अन्य कुछ भी नहीं है। अत्यन्त कठिनाइयाँ सहकर अर्जित धन का दान देना हृदय की विशालता (उदारता) का परिचायक है। सत्पात्र को दान देना ही न्यायोपार्जित धन की उत्तम गति है। इसे सात्त्विक दान कहा गया है।[6] सात्त्विक दान में किसी प्रतिफल की कामना नहीं रहती । प्रतिफल या अन्य किसी आशा से दान करना राजस दान और बिना विचार किये अश्रद्धापूर्वक दिया गया दान तामसदान कहा जाता है।[7] बिना श्रद्धा के दिया गया दान गर्हित बताया गया है।[8] शान्त, सरल, सत्यवादी, क्रोधरहित व्यक्ति ही दान के लिये उपयुक्त पात्र होता है।[9] सत्य के ही समान दान के भी अनेक प्रकार होते हैं। समाज के दीन-हीन वर्ग के लिये दिये गये दान की प्रशंसा की गई है। किन्तु पतित, चोर, मिथ्यावादी, कृतघ्न, और वेदविक्रयी को दान नहीं देना चाहिए।[10]

**अतिथि-सेवा और शरणागत-रक्षा-** जो किसी भी समय आकर गृहस्थ के घर

---

१. सत्यधर्मरताः सन्तः..। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, १४४.५-२७
२. वही, १४४.३१-५२
३. व्याजेनैव ततो राजन् दर्शितो नरकस्तव। स्वर्गारोहणपर्व, ३.१५
४. सत्येषु यतितव्यं वः सत्यं हि परमं बलम्। अनुशासनपर्व,१६७. ४६
५. अनुशासनपर्व,अध्याय ६०,अध्याय १३७, ६३.१२ और १६३.१२
६. दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे। देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम्।। भीष्मपर्व, ४१.२०
७. भीष्मपर्व, ४१.२१-२२
८. अवज्ञया दीयते यत्तथैवाश्रद्धयापि वा। तदाहुरधमं दानं मुनयः सत्यवादिनः।। शान्तिपर्व, २६३.१६
९. अक्रोधः सत्यवचनमहिंसा दम आर्जवम्। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, ३७.८-६; शान्तिपर्व, २६३. १७-१८
१०. व्यर्थन्तु पतिते दानं ब्राह्मणे तस्करे तथा। इत्यादि।। वनपर्व, २००. ६-६

निवास करे, उसे 'अतिथि' कहा जाता है। अतिथि गृहस्थ के यहाँ अधिक से अधिक एक दिन रुकता है।[1]

भारतीय समाज में अतिथि-सेवा अति प्राचीन काल से चली आ रही है। वैदिक साहित्य में अतिथि-सेवा का आदेश (उपदेश) दिया गया है-'अतिथिदेवो भव'। महाभारत में भी अतिथि-सेवा की शिक्षा दी गई है और एतद्विषयक अनेक वृत्तान्त दिये गए हैं। अतिथि-सेवा नित्यकर्म के रूप में समाज में प्रतिष्ठित है। पञ्चयज्ञों में मनुष्ययज्ञ (अतिथि-सेवा) को ही श्रेष्ठ माना गया है।[2] जिसके घर अतिथि का सत्कार नहीं किया जाता और अतिथि हताश होकर वापस लौट जाता है, देवता और पितर उस गृहस्थ के घर का त्याग कर देते है।[3] अतिथि-सत्कार में किसी भी प्रकार का आडम्बर करना मना था। अतिथि के पहुँचने पर उस समय रसोई में जो भी सामग्री हो, उसी से अतिथि की क्षुत्पिपासा शान्त की जाती थी।[4] वस्तुतः अतिथि-सेवा की गणना नित्यकर्म में होने से प्रतिदिन अतिथि के लिये विशिष्ट और मूल्यवान् आहार तैयार करना गृहस्थ-सामान्य के लिये सम्भव न था। यदि ऐसा किया जाता, तो व्ययाधिक्य के कारण अतिथि-सेवा में ह्रास आने की सम्भावना थी। अतः, अतिथि-सेवा में अनावश्यक आडम्बर का निषेध किया गया
।

किसी गृहस्थ के यहाँ जब कोई अतिथि आता था, तो गृहस्वामी (या उस समय घर में मौजूद व्यक्तियों में से श्रेष्ठ व्यक्ति) खड़ा होकर उसका अभिवादन करता था और बैठने के लिये आसन देता था। मार्गश्रम के अपनयन के लिये उसे पाद्य-अर्घ्य देकर मधुपर्क से उसकी अभ्यर्चना की जाती थी और फिर उसके आहारादि का प्रबन्ध किया जाता था। अतिथि-सेवा का नियम, प्रत्येक गृहस्थ पालन करता था।[5]

यदि शत्रु भी अतिथि के रूप में किसी के द्वार पर आता था तो उसकी भी यथारीति सेवा और सत्कार किया जाता था। भले ही शत्रुता के कारण अतिथि प्रदत्त वस्तुओं को न ग्रहण करें। अतिथि के आहार ग्रहण कर लेने पर रसोई में जो भी खाद्य-पेय बच जाता था, वह अत्यन्त पवित्र माना जाता था और गृहस्थ उसे प्रसाद रूप में ग्रहण करते थे।[6]

---

१. अनित्यं हि स्थितो यस्मात्तस्मादतिथिरुच्यते। अनुशासनपर्व,९७.१९।

२. शान्तिपर्व, १४६.६-७; अनुशासनपर्व, १२७.६

३. अतिथिर्यस्य भग्नाशो गृहात्प्रतिनिवर्तते। पितरस्तस्य देवाश्च अग्नयश्च तथैव हि।।
निराशाः प्रतिगच्छन्ति अतिथेरप्रतिग्रहात्।। अनुशासनपर्व, १२६. २६-२७

४. आपो मूलं फलञ्चैव ममेदं प्रतिगृह्यताम्। यदर्थो हि नरो राजंस्तदर्थोऽस्यातिथिः स्मृतः।।
आश्रमवासिकपर्व, २६. ३६

५. वनपर्व १९३.४८ ; उद्योगपर्व, ८६. १३-१४, ६४. ३६-३८

६. यो दत्त्वातिथिभूतेभ्यः पितृभ्यश्च द्विजोत्तमः। शिष्टान्यन्नानि यो भुङ्क्ते किं वै सुखतरं ततः।
अतो मृष्टतरं नान्यत् पूतं किञ्चिच्छतक्रतो।। वनपर्व, १९३.३२-३३

अतिथि जब गृहस्थ के घर से प्रस्थान करता था तो गृहस्थ उसका अनुगमन करता हुआ कुछ दूर तक (जलाशय या क्षीरवृक्ष के पास तक) उसे छोड़ने या पहुँचाने जाता था।[१] यह अतिथि-सपर्या का शिष्टाचार है।

किसी घर या गाँव में किसी विशिष्ट अभ्यागत के आगमन पर उसके स्वागत की भरपूर तैयारी होती थी[२] और वापसी में उसे उपहार भी भेंट किए जाते थे।[३]

अतिथि-सेवा के अतिरिक्त सामाजिक व्यवहार के उच्च आदर्श के रूप में शरणागत को अभयदानपूर्वक आश्रय देने की परम्परा भी हमारे यहाँ अतिप्राचीन काल से आज तक चली आ रही है। महाभारतकालिक समाज भी इसका अपवाद न था। महाभारत में तो केवल मनुष्य ही नहीं शरण में आए हुए प्राणिमात्र की रक्षा का व्रत निरूपित है।[४] शिवि के आत्मत्याग[५], कपोतलुब्धकोपाख्यान[६] आदि के वर्णन से प्रस्तुत विषय का महत्त्व स्पष्ट हो जाता है।

## नित्य-कृत्य और उपासना

महाभारत का अवलोकन करने से उस काल के समाज में प्रचलित नित्य कृत्यों एवम् उपासना विधियों का ज्ञान होता है। शान्तिपर्व एवम् अनुशासनपर्व के अनेक अध्यायों में मनुष्यों के लिये करणीय नित्यकृत्यों का विवरण दिया जाता है। प्रातः काल शय्या-त्यागने से लेकर रात्रि में पुनः शय्या पर जाने के बीच के समय में गृहस्थ को क्या-क्या करना चाहिए इसका विस्तृत निरूपण इन अध्यायों में किया गया है।[७] गृहस्थ के अतिरिक्त अन्य आश्रमियों के लिये भी नित्यकर्म-विधान निर्दिष्ट है। इस सम्बन्ध में महाभारतकार ने मनुस्मृति का आदरपूर्वक अनुसरण किया है। नित्यकृत्य की शास्त्रीय विधियों का उल्लङ्घन नहीं करना चाहिए। जो ऐसा करता है उसे न सुख मिलता है और न सिद्धि ही। शास्त्रानुमोदित विधियों का पालन करना शुभ और कल्याणकारी होता है।

अनुष्ठान करना ही धर्मपालन करना है। अनुष्ठान किये बिना चित्त नहीं शुद्ध होता। इसलिये मनुष्यमात्र को कर्म करना चाहिए-यही भगवान् मनु का निश्चय है।[८] किसी भी

---

१. प्रत्युत्थायाभिगमनं कुर्यान्न्यायेन चार्चनम्। वनपर्व, २.५६।।
तेऽनुव्रजत भद्रं वो विषयान्तं नृपोत्तमान्।। सभापर्व, ४५. ४५-४७
२. आदिपर्व, २२०. ३६-३७; उद्योगपर्व,४७.४, ८४.२५-२६
३. उद्योगपर्व, अध्याय ८६
४. आगतस्य गृहं त्यागस्तथैव शरणार्थिनः। इत्यादि।। आदिपर्व, १६०.१०
५. वनपर्व,अध्याय १३०,१३१ और १९४; अनुशासनपर्व अध्याय ३२।।
६. शान्तिपर्व, अध्याय, १४३-१४९
७. शान्तिपर्व, अध्याय ६३, ११०, १९३ और २९४; अनुशासनपर्व, अध्याय १०४, १०५, १०६, १३५, १४४, और १४५
८. कर्तव्यमेव कर्मेति मनोरेष विनिश्चयः। वनपर्व, ३२,३९

अनुष्ठान का उचित फल तभी मिलता है जब उसमें श्रद्धा हो यदि मानस में श्रद्धा नहीं है, मनुष्य का भाव निर्मल नहीं है तो उसके द्वारा विहित अनुष्ठान व्यर्थ है।[१क-ख]

प्रातःकाल जागकर सूर्योदय के पूर्व ही शय्या का त्याग कर देना चाहिए।[२] शय्यात्याग के समय ब्रह्मा, विष्णु, शिव, स्कन्द, अम्बिका आदि देवताओं, अत्रि, वसिष्ठ, कश्यप आदि ऋषियों, यवक्रीत, कक्षीवान् आदि राजाओं, नवग्रह आदि का जो नित्य स्मरण करता है, उसका कभी अमङ्गल नहीं होता।[३] यथाविधि शौचादि के पश्चात् पैरों को अच्छी तरह धोना चाहिए और आचमन करना चाहिए। कहीं से चलकर आने के बाद भी गृहप्रवेश अथवा कुछ ग्रहण करने के पूर्व हाथ-पाँव अवश्य धोना चाहिए।[४] दिन में उत्तर की ओर तथा रात में दक्षिण की ओर मुँह करके मलमूत्र का त्याग करना चाहिए। मलमूत्र त्यागते समय सूर्य की ओर मुँह करके कदापि नहीं बैठना चाहिए। राजपथ पर, चारागाह में, जल में, शस्य क्षेत्र में, राख में और मनुष्यों की बस्ती के अतिनिकट मलमूत्र का त्याग वर्जित है। प्रातःकाल शास्त्रानुमोदित वृक्ष के दातून से मौन होकर दन्तधावन करना चाहिए। अमावस्या या ऐसे ही अन्य पर्वों पर काष्ठदन्तधावन का निषेध कि[illegible] गया है।[५] दन्तधावन के पश्चात् स्नान करने का नियम है। नदी में स्नान करना उत्तम कहा गया है।[६] अपने घर को सदैव साफ-सुथरा रखना चाहिए। घर यदि गन्दा हो तो देवता और पितर अप्रसन्न होते हैं। घर को गोबर से लीपना चाहिए।[८]

प्रातःकाल के बाद मध्याह्न में पुनः स्नान करना चाहिए। रात में स्नान निषिद्ध कहा गया है। नग्न होकर स्नान नहीं करना चाहिए। स्नान के पश्चात् शरीर नहीं पोछना चाहिए और न ही गीले वस्त्रों में रहना चाहिए।[९] स्नान के पश्चात् अनुलेपन करने का विधान भी मिलता है।[१०] स्नान के पश्चात् स्वच्छ वस्त्र धारण करना चाहिए। दूसरों के पहने हुए वस्त्र, जूते, आदि कभी नहीं धारण करना चाहिए।[११] केश-प्रसाधन तथा अञ्जन, लेपन आदि दिन

---

१. क-अश्रद्धा परमं पापं श्रद्धा पापप्रमोचनी। जहाति पापं श्रद्धावान् सर्पो जीर्णामिव त्वचम्।।
शान्तिपर्व, २६४.१५
ख-अग्निहोत्रं वने वासः शरीरपरिशोषणम्। सर्वाण्येतानि मिथ्या स्युर्यदि भावो न निर्मलः।।
वनपर्व, २००.९७।

२. न च सूर्योदये स्वपेत्। इत्यादि।। शान्तिपर्व, १९३.५; अनुशासनपर्व, १०४.१६

३. अनुशासनपर्व, १५०.२८-५८

४. वनपर्व, ५९.३; शान्तिपर्व, १९३.४; अनुशासनपर्व,१०४.३६

५. अनुशासनपर्व १०४.५४. ६१. ७६; शान्तिपर्व, १९३.३

६. अनुशासनपर्व, १०४.२३, ४२-४५, १२७.५

७. उपस्पृश्य नदीं तरेत्। शान्तिपर्व, १९३.४

८. अनुशासनपर्व, १२७.७ ; १४६.४८ गोशकृत्कृतलेपना।

९. न नग्नः कर्हिचित्स्नायान्न निशायां कदाचन। इत्यादि।। अनुशासनपर्व, १०४,५१-५२

१०. न चानुलिम्पेदस्नात्वा।। वही,१०४.५२

११. उपानहौ च वस्त्रञ्च धृतमन्यैर्न धारयेत्। वही,१०४.२८

के पूर्व भाग में कर लेना चाहिए।[1] ब्राह्मण को नित्य यज्ञोपवीत धारण करना चाहिए।[2]

केशकर्तन या दाढ़ी-मूँछ बनाने के समय उत्तर अथवा पूर्व की ओर मुख रखना चाहिए।[3] टूटी खाट पर शयन नहीं करना चाहिए। पूर्व अथवा दक्षिण की ओर सिर करके सोना चाहिए।[4]

भोजन करने से पूर्व गृहस्थ को नित्य वैश्वदेवादि बलि (भोजनदान) अवश्य करना चाहिए। देवता और अतिथि के लिये बलि (भोज्यदान) करनेसे सर्वभूत तुष्टि होती है।[5] वैश्वदेवबलि के पश्चात् अतिथि और कुटुम्ब के सभी लोगों को भोजन कराने के बाद ही गृहस्थ को भोजन करना चाहिए।[6] सद्गृहस्थ को द्वार पर उपस्थित द्विज को भिक्षादान करना चाहिए।[7]

स्नान करने के पश्चात् सन्ध्योपासना और तर्पण का विधान है। जो ब्राह्मण सन्ध्या-वन्दन से विमुख हो, उससे राजा शूद्र का कार्य ले सकता था। इस निर्देश से महाभारत-काल में ब्राह्मण का ब्राह्मणत्व तभी सुरक्षित रहता था जब वह नियमपूर्वक नित्य सन्ध्योपासना करें।[8] प्रातः एवं सान्ध्य कर्मों में होम करना नित्यकर्म कहा गया है। अग्न्याधान करना द्विजाति का आवश्यक कर्तव्य था। अग्नि की परिचर्या ही वैदिक कर्मों का मूल है।[9] तात्कालिक समाज में यज्ञ का अधिकार केवल ब्राह्मण को दिया गया था। शूद्र को यज्ञ का अधिकारी नहीं माना गया था।[10] द्विजातियों में भी स्त्रियाँ यज्ञ की अधिकारिणी न थीं। शास्त्र का उल्लङ्घन करके होमानुष्ठान करने वाली स्त्रियाँ नरकगामिनी होती थीं।[11] यज्ञ के लिए शूद्र के घर से कुछ भी लेने का निषेध था।[12]

महाभारत में उपासना के अनेक उदाहरण हैं। समाज में उपासना के नियम इतने दृढ़ थे कि युद्धकाल में भी लोग सन्ध्या-उपासना करना नहीं भूलते थे।[13] महाभारत के वर्णनों

१. प्रसाधनञ्च केशानामञ्जनं...पूर्वाह्ण एव कार्याणि।। वही,१०४.२३
२. नित्योदकी नित्ययज्ञोपवीती। उद्योगपर्व, ४०.२५
३. अनुशासनपर्व, १०४.११८
४. वही, १०४.४८-४९
५. वही, ९७.६-७, १०-१४, २२
६. वही, ९७. २१
७. दद्याद् भिक्षां द्विजाय वै।। वही, ९७. १५
८. सायंप्रातर्जपेत् सन्ध्यां...।। शान्तिपर्व, १६३.५ तथा अनुशासनपर्व, १०४. १६-१७
९. आहिताग्निर्हि धर्मात्मा यः स पुण्यकृदुत्तमः। इत्यादि।। शान्तिपर्व,२६२. २०-२२ तथा अनुशासनपर्व, ९७.७
१०. द्विजातिः श्रद्धयोपेतः स यष्टुं पुरुषोऽर्हति । इत्यादि।। शान्तिपर्व, ६०.५१ ; १६५.२१
११. शान्तिपर्व १६५. २१-२२
१२. आहरेदथ नो किञ्चित् कामं शूद्रस्य वेश्मनः। न हि यज्ञेषु शूद्रस्य किञ्चिदस्ति परिग्रहः।। शान्तिपर्व, १६५.८।
१३. उपास्य सन्ध्यां विधिवत्... शान्तिपर्व,५८.३०

से ज्ञात होता है कि उस समय के लोग व्रत-उपवास का पालन करते थे।[1] सभी व्रतो में उपवास को विशेष महत्त्व दिया जाता था। विशेष तिथि, नक्षत्र और मासभेद से उपवासों के फल कहे गये हैं।[2] प्रत्येक व्रत या अनुष्ठान की सिद्धि के लिये दक्षिणा देनी पड़ती थी। विना दक्षिणा के अनुष्ठान सफल न होते थे। दक्षिणा में भूमि, गाय, या सुवर्ण देने के विधान हैं।[3] ब्राह्मण से पुराण आदि सुनने पर भी दक्षिणा देने का नियम है।[4] सायंकाल हो जाने पर हर प्रकार के वैषयिक कार्यों से विराम ले लिया जाता था। गृहस्थ अपने दैनिक कार्यों से विरत हो जाते थे। युद्ध करने वाली सेनायें भी अपने-अपने शिविरों में लौट जाती थीं। विद्यार्थी भी पढ़ना बन्द कर देते थे।[5] शास्त्रविहित आचारों का पालन करता हुआ कर्मशील मनुष्य सुखी और शतायु होता है।[6]

शास्त्रविहित कर्मों का अनुष्ठान न करने पर और शास्त्रनिषिद्ध कर्म करने पर-दोनों ही दशाओं में मनुष्य पाप का भागी होता है। पाप अशुभ अदृष्ट फल वाला होता है। पाप-पुण्य के विषय में आर्षवचन शास्त्र ही प्रमाण है। पापों के निवारण या नाश के लिये शास्त्रों में तत्तत्प्रायचित्तों का विधान किया गया है।[7] प्राचीनकाल से ही भारतीय समाज में चले आ रहे ये प्रायश्चित्त आज भी भारत के सनातन धर्मावलम्बी समाज में मान्य हैं। महाभारत में भी ऐसे प्रायश्चित्तों का उल्लेख मिलता है। भारतीय समाज में यह अवधारणा है– सद्गति के लिये पापों से मुक्ति आवश्यक है और ये पाप बिना प्रायश्चित्त के नही कटते हैं। अतः परलोक और जन्मान्तर में आस्था रखने वाले लोग जाने-अनजाने किये गये पापों के लिये प्रायश्चित करते ही हैं।[8]

महाभारत के शान्तिपर्व में पापजनक कर्मों की एक लम्बी सूची दी गयी है और साथ में ऐसे भी (पापकारी) कर्म गिनाये गए हैं जो परिस्थिति विशेष में किए जाने पर पापजनक नही होते।[9] पापकर्म हो जाने के पश्चात् यदि व्यक्ति 'अनुताप' करता है तो वह सबसे बड़ा प्रायश्चित्त है।[10] चौदह वर्ष तक की आयु वाला व्यक्ति यदि कोई अनुचित कार्य कर बैठता

---

१. अनुशासनपर्व, ७५.८-६
२. तपो नानशनात्परम्...। अनुशासनपर्व,१०६.६५
३. वेदोपनिषदश्चैव सर्वकर्मसु दक्षिणा। शान्तिपर्व, ७६.११ ; अनुशासनपर्व, ८४. ५
४. शान्तिपर्व ३१८.६६
५. सन्ध्यायां न स्वपेद् राजन् विद्यां नैव समाचरेत्। अनुशासनपर्व, १०४.११६-१२०, १४१
६. शतायुरुक्तः पुरुषः शतवीर्यश्च जायते। वही,१०४. १-६
७. क-अकुर्वन् विहितं कर्म प्रतिनिषिद्धानि चाचरन्। प्रायश्चित्तीयते ह्येवं नरो मिथ्यानुवर्तयन्।।
   शान्तिपर्व ३४.२
   ख-पापञ्चेत् पुरुषं कृत्वा कल्याणमभिपद्यते। मुच्यते सर्वपापेभ्यो महाभ्रेणेव चन्द्रमाः।। वपनर्व, २०७. ५६
८. शान्तिपर्व, ३४, ३-१५
६. वही, ३४. ३-१५ और १६-३२
१०. विकर्मणा तप्यमानः पापाद्वि परिमुच्यते। वनपर्व, २०७.५०

है तो भी वह पाप का भागी नहीं होता।[1]

साधारणतः पापों के प्रायश्चित्त के लिय जप, होम, तप, उपवास, दान आदि का विधान है।[2] तीर्थाटन, देवदर्शन और पुण्य नदी-सरोवर-समुद्र में स्नानादि भी पाप निवारण के लिये विहित है। हिंसा, आत्महत्या, ब्रह्महत्या, गुरुहत्या, आदि विशिष्ट कोटि के पाप तथा उनके प्रायश्चित्त के विषय में महाभारत में अनेकत्र उल्लेख प्राप्त होते है।[3]

**आध्यात्मिक चेतना**-यद्यपि महाभारत में तद्युगीन आध्यात्मिक चेतना के निदर्शन सर्वत्र प्राप्त होते हैं तथापि शान्तिपर्व, सनत्सुजातीय और श्रीमद्भगवद्गीता, इस दृष्टि से विशेष उल्लेख्य हैं। आज की ही भाँति उस काल में भी समाज के प्रत्येक स्तर में चिन्तन की धारा प्रवाहित थी। लोग अपने-अपने ढंग से सोचते हुए भी अध्यात्म के मूल बिन्दुओं पर प्रायः एकमत थे। यह संसार, यह जीवजगत् अपने आप में अत्यन्त रहस्यमय है और सदा से ही प्रबुद्ध जनों का चिन्तन इसी सन्दर्भ से प्रवृत्त होता है।

संसार की सब घटनाओं में जन्म और मृत्यु की सत्यता सर्वप्रमुख है। जन्म के सापेक्ष मृत्यु और मृत्यु के सापेक्ष जन्म सुनियत है।[4] अतः जीव मात्र का जीवन अनित्य है। मृत्यु का क्षण अनिश्चित होने से जीवन की निःसारता या क्षणभङ्गुरा कही जाती है।

जीवन की अनित्यता के सम्बन्ध में महाभारत में एक विचित्र रूपक उपलब्ध होता है। रास्ता भूल जाने से एक पथिक हिंसक जन्तुओं से भरे हुए जंगल में पहुँच गया और उसकी भीषणता से भयाकुल हो गया। कुछ समय बाद उसे एक भयानक स्त्री आती हुई दिखायी पड़ी। डर कर भागता हुआ वह पथिक झाड़-झंखाड़ से ढँके एक जीर्णकूप में गिरा तथा बीच में ही लताओं से उलझ कर अटक गया। उसका सिर नीचे तथा पैर ऊपर की ओर थे। कुँयें में नीचे की ओर से एक भयानक सर्प फुफकार रहा था। उसने कुँयें के ऊपर बारह पैरों और छः मुखों वाला एक हाथी देखा। वह हाथी काला-सफेद (चितकबरा) रंग का था और धीरे-धीरे उसकी ओर बढ़ रहा था। वह पथिक कुँयें में जिस वृक्ष की डाल-लता से उलझ कर लटका था, उस पर मधुमक्खियों का एक छत्ता था जिससे बूँद-बूँद मधु उसके पास टपकता हुआ नीचे गिर रहा था। वह पाथिक सब कुछ भूला हुआ सा उस मधु को मुँह-खोलकर ग्रहण करने लगा। उधर कुछ चूहे उस पेड़ की जड़ कुतर रहे थे जिससे वह लटका हुआ था और जिसपर मधु का छत्ता था। किन्तु अब वह पथिक उस मधु का भक्षण करने में इतना तल्लीन हो गया था कि इन सब सङ्कटों पर उसका ध्यान ही न था।

---

१. आचतुर्दशकाद् वर्षान्न भविष्यति पातकम्। आदिपर्व, १०७. १७
२. तपसा कर्मणा चैव प्रदानेन च भारत। पुनाति पापं पुरुषः पुनश्चेन्न प्रवर्तते।। शान्तिपर्व, ३५.१
३. आदिपर्व, अध्याय १७५, १७८; शान्तिपर्व अध्याय ३२-३६, १५२, १६५, २८१; अनुशासनपर्व अध्याय २४, ११६, १२८, १३६
४. जातस्य हि ध्रुवो मृत्युः ध्रुवं जन्म मृतस्य च। भीष्मपर्व, २६. २७

इस रूपक का तात्पर्यार्थ यह है कि वह वन ही संसार है और पथिक है जीव (मनुष्यमात्र)। हिंसक जन्तु व्याधियाँ हैं और वह भयावनी स्त्री वृद्धावस्था है। कुँआं स्वयं मनुष्य की देह है और फुफकारता हुआ साँप है काल। लतादि मनुष्य के जीवन की आशायें हैं। हाथी के बारह पैर बारह मास और छः मुख छः ऋतुयें हैं। चूहे रात-दिन हैं। मधुमक्खियाँ मनुष्य की वासनायें हैं और बूँद-बूँद टपकने वाला मधु है कामरस। मनुष्य इस रस के क्षणिक स्वाद के वश में होकर बड़ी से बड़ी विपत्ति को भी भूल जाता है। जिन्हें जीवन की अनित्यता का बोध हो जाता है, वे विषयभोगों को छोड़कर विरक्तभाव से मोक्ष के लिये आतुर होते हैं।[1]

कामनायें अनन्त हैं। कामनाओं की पूर्ति करने से, विषयभोगों का निरन्तर उपभोग करने से वे विषय-वासनायें क्षीण नहीं होतीं अपितु और अधिक बढ़ती जाती हैं जैसे कि अग्नि में आहुति डालने से अग्नि की ज्वाला शान्त नहीं होती अपितु और भी धधक जाती है।[2] इसीलिये महाभारत में निष्काम कर्म- आसक्तिरहित कर्तव्य का उपदेश किया गया है।

यह संसार द्वन्द्वात्मक है अर्थात् सुख-दुःख रूप में है। दोनों परस्पर अभावरूप नहीं हैं, अर्थात् एक का अभाव दूसरे का भाव नहीं अपितु दोनों की ही सत्ता समकालिक है। फिर भी सुख-दुःख की अनुभूति सर्वत्र एक समान नहीं होती। एक ही वस्तु, काल या घटना किसी के लिये यदि सुखद है तो वही किसी के लिये दुःखद हो सकती है। व्यक्तिभेद से सुख-दुःख की अनुभूति में भी भिन्नता हो जाती है। अतः सुख और दुःख अनुभूतिपरक हैं।[3]

दुःख की इच्छा कोई नहीं करता और सुख सभी को चाहिए, फिर भी न तो दुःख से बचा जा सकता है और न ही सुख को केवल अपने लिये बचाया जा सकता है। अपने प्रारब्ध या कर्मफल के अनुसार दोनों ही भोगना पड़ता है। दोनों ही ऐकान्तिक नहीं हैं। इसलिये दुःखों से उद्विग्न न होना और सुखों के लिये स्पृहा न करना-यही उचित कहा गया है।[4] जीवन की समानता इसी में मानी गयी है। सांसारिक सुखों को अनित्य समझकर, दुःखों से निवृत्ति के लिये परम आनन्द की प्राप्ति हेतु प्रयत्न करना ही जीवन का सार्थकता है।

आध्यात्मिक उन्नति के लिये मनुष्य को सांसारिक बन्धनों से मुक्त रहने की चेष्टा करनी चाहिए। इसके लिये इन्द्रियों को अपने अधीन रखना परम आवश्यक है। दान्त व्यक्ति सभी दशाओं में सुखी रहता है। दम के प्रभाव से जितेन्द्रिय पुरुष असाध्य को भी

---

१. स्त्रीपर्व, अध्याय ५ और ६

२. न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति। हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्द्धते।। आदिपर्व, ७५. ५०

३. क-अनुकूलवेदनीयं सुखम्, प्रतिकूलवेदनीयं दुःखम्।
ख-यदिष्टं तत् सुखं प्राहुर्द्वेष्यंदुःखम्।। शान्तिपर्व, २९५. २७।

४. दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः।। भीष्मपर्व,२६.५६

सिद्ध कर सकता है।[1] शम, दम, विरक्ति, तितिक्षा और समाधान से युक्त व्यक्ति ही आत्मतत्त्व के अधिकारी कहे गए हैं। शान्त-दान्त व्यक्ति ही अध्यात्मजगत् में सञ्चरण करते हैं।

जन्मान्तरीय कर्मफल, प्रारब्ध, अदृष्ट, दैव, भाग्यादि शब्द प्रायः समानार्थक हैं। जन्मान्तर और अदृष्ट का घनिष्ट सम्बन्ध है। एक को मानने पर दूसरे की मान्यता स्वतः हो जाती है। जीव का जन्म-इस संसार में आगमन-पूर्वसञ्चित कर्मों के फलभोग के लिये ही होता है। प्रथम सृष्टि का आदिकारण कर्मफलभोग कैसे हो सकता है?-इस प्रश्न का कोई उचित समाधान नहीं किया जा सकता । अतः सृष्टि को अनादि मानना, एक प्रकार से बाध्यता ही है। वस्तुतः मनुष्य के दुःख की सामयिक सान्त्वना के लिये जन्मान्तर कर्मफल के भोग का सिद्धान्त कल्पित किया जान पड़ता है। आस्तिक जन कर्मफल, दैव, प्रारब्ध अथवा कालमहिमा के प्रख्यापन द्वारा आगत दुःखों की अनुभूति को सह्य बनाने की चेष्टा करते हैं। किसी भी जन्म या काल में किये गये समस्त शुभाशुभ कर्मों का फल अवश्य ही भोगना पड़ता है।[2] महाभारत में इस तथ्य का प्रतिपादन अनेकत्र किया गया है कि ईश्वर किसी भी प्राणी के सुख-दुःख का विधायक नहीं है। प्राणी तो अपने पूर्वजन्मों के फल को ही इस जन्म में भोगता है।[3] हजारों गायों के झुण्ड में भी बछड़ा जैसे अपनी माँ को पहचान कर उसी के पीछे चलता है वैसे ही पूर्वजन्मों का कर्मफल परवर्ती जन्मों में भी जीव का साथ नहीं छोड़ता।[4] कर्मफल किसी न किसी रूप में सामने अवश्य आता है क्योंकि भवितव्यता का प्रतिरोध करने की शक्ति किसी में नहीं होती। लाभ-हानि दोनों ही दैवायत्त हैं और अदृष्ट इतना बलवान् है कि उसके समक्ष सभी को झुकना ही पड़ता है। अदृष्ट ही सब कुछ करता-कराता है। जिसमें कर्तृत्वाभिमान होता है, निश्चय ही दुःख उसे अभिभूत करते हैं। जिसका जितना प्राप्य होता है, उसे उतना ही मिलता है।[5] पुण्यकर्म कल्याणकारी और पापकर्म अकल्याणकारी होते हैं। जन्म-योनियाँ भी पूर्व जन्म के कर्मफल के अनुसार ही मिलती हैं। अपने-अपने कर्मों का फल भोगना ही संसार का नियम है।[6] वस्तुतः कर्मफल का सिद्धान्त मनुष्य को सत्कर्म करने की प्रेरणा प्रदान करता है।

महाभारत में दैव और पुरुषार्थ का सापेक्षतया भी विवेचन किया गया है। मनुष्य यदि दैव के भरोसे रहते हुए पुरुषार्थ की उपेक्षा करता है, तो यह भी निन्दनीय माना गया है।

---

१. दमस्य तु फलं राजन् शृणु त्वं विस्तरेण मे। दान्ताः सर्वत्र सुखिनो दान्ताः सर्वत्र निर्वृताः ।।
अनुशासनपर्व, ७५. ११-१८

२. क-अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्।
ख-यस्यां यस्यामवस्थायां यत्करोति यः। तस्यां तस्यामवस्थायां तत्फलं समवाप्नुयात्।। सभापर्व, २२.
१३

३. फलं पूर्वकृतं नृणाम्। वनपर्व, ३२.२१

४. यथा धेनुसहस्रेषु वत्सो विन्दति मातरम्। तथा पूर्वकृतं कर्म कर्तारमनुगच्छति।। शान्तिपर्व, १८१.१६

५. शान्तिपर्व, अध्याय, २२६

६. वही, अध्याय-२९०

किन्तु प्रयत्न करने पर भी यदि अभिलषित फल नहीं प्राप्त होता तो पुरुषार्थ को अवर और दैव को प्रबल माना जाता है।[1] साथ ही, उपयुक्त प्रसंगों में पुरुषार्थ की प्रधानता और प्रशंसा करते हुए दैव को हीन चित्रित किया गया है।[2] इनके अतिरिक्त, दैव और पुरुषार्थ का समन्वय भी किया गया है और दैव तथा पुरुषार्थ को परस्पर सहायक माना गया है।[3] भाग्य के भरोसे निश्चेष्ट हो जाने पर भाग्य भी रूठ जाता है और पुरुषार्थ करने पर भाग्य भी सहायता करता है। कार्य चाहे जैसा हो, दृढ़ सङ्कल्प के साथ जुट जाना ही श्रेयस्कर कहा गया है। पुरुषार्थ मनुष्य को कर्मशील बनने की प्रेरणा देता है। अदृष्ट की परवाह न करते हुए आत्मशक्ति में विश्वास करते हुये कार्यारम्भ का उपदेश सभी महापुरुष देते हैं।[4] जैसे किसी वृक्ष की उत्पत्ति के लिए बीज और क्षेत्र दोनों ही आवश्यक हैं, वैसे ही किसी कार्य की सम्पन्नता में दैव और पुरुषार्थ-दोनों का योग माना गया है। अतः जीव को निश्चिन्त भाव से सत्कर्म करना चाहिए, क्योंकि जीव का उत्थान और पतन उसके कर्मफल पर निर्भर होता है।[5] जो व्यक्ति कर्मफल नहीं मानता, जन्मान्तर की मान्यता उसके लिये निरर्थक है।[6]

जन्म और मृत्यु दोनों ही अवश्यम्भावी हैं।[7] जन्मान्तर के सम्बन्ध में महाभारत में अत्यन्त सटीक दृष्टान्त दिया गया है-' जैसे कोई फटे-पुराने कपड़े को उतारकर नया वस्त्र धारण करता है, वैसे ही यह जीव जीर्ण शरीर का त्याग कर नया शरीर धारण करता है।[8] जैसे वस्त्र धारण करना मनुष्य की इच्छा पर निर्भर है, वैसे ही नया शरीर धारण करना कर्मफल के आश्रित है। अभिप्राय यह है कि मोक्षानुरूप कर्म करने पर पुनः शरीर धारण करने की आवश्यकता नहीं रहती है।[9] अन्यत्र शाला के दृष्टान्त से यही बात कही गयी है।[10]

मनुष्य लोक-परलोक, दोनों की दृष्टि से कर्म में प्रवृत्त होता है। परलोक की दो कोटियाँ है-स्वर्ग और नरक। यज्ञ-यागादि सत्कर्मों से स्वर्ग की प्राप्ति होती है और दुष्कर्मों

---

१. दैवं प्रज्ञाविशेषेण को निवर्तितुमर्हति। आदिपर्व,१.२४६।। दैवमेव परं मन्ये पुरुषार्थो निरर्थकः। वनपर्व, १७९.२७
२. हीनः पुरुषकारेण सस्यं नैवाश्नुते ततः। शान्तिपर्व, १३९.७९
३. दैवं पुरुषकारश्च स्थितावन्योऽन्यसंश्रयात्। उदाराणां तु सत्कर्म दैवं क्लीबा उपासते।। वही, १३९.८२
४. कर्म चात्महितं कार्यं तीक्ष्णं वा यदि वा मृदु। ग्रस्यतेऽकर्मशीलस्तु सदानर्थैरकिञ्चन।। वही, १३९.८३
५. वनपर्व, १८१, ९-१५
६. वही, १८३. ७८-८६
७. जातस्य हि ध्रुवो मृत्यु ध्रुवं जन्म मृतस्य च। भीष्मपर्व, २६. २७
८. वासांसि जीर्णानि यथा विहाय...इत्यादि।। वही, २६. २२
९. यथा जीर्णमजीर्णं वा वस्त्रं त्यक्त्वा तु पुरुषः। अन्यद्रोचयते वस्त्रमेवं देहाः शरीरिणाम्।। स्त्रीपर्व,३.८
१०. यथा हि पुरुषः शालां पुनः सम्प्रविशेन्नवाम् । एवं जीवः शरीराणि तानि तानि प्रपद्यते।। शान्तिपर्व, १५. ५७-५८।

के फलस्वरूप नरक में जाना पड़ता है। पुण्यात्मा स्वर्ग और पापात्मा नरक के अधिकारी कहे गए हैं। महाभारत में भी स्वर्ग और नरक का चित्र प्रस्तुत किया गया है। महाभारत के अनुसार, नित्यसुख का दूसरा नाम स्वर्ग है अर्थात् दुःख से अनाविद्ध सुख का ही नाम स्वर्ग है। पुण्यों की महद्राशि के प्रभाव से मनुष्य को इस प्रकार के सुख (अर्थात् स्वर्ग) की प्राप्ति होती है। जिस स्थान में मनुष्य इस सुख का भोग करता है, उसे 'स्वर्गलोक' कहा गया है। सुख के लेशमात्र से भी रहित दुःख को नरक कहते हैं। जहाँ इस प्रकार का दारुण दुःख भोगना पड़ता है, उसे 'नरकलोक' कहा गया है। स्वर्ग प्रकाशमय और नरक तमोमय माना जाता है।[1] स्वर्गलोक का जो वर्णन प्राप्त होता है, उसमें उसे मर्त्यलोक के ऊपर अवस्थित बताया गया है। सत्कर्म से प्राप्त पुण्यों के बल से मनुष्य देहत्याग के पश्चात् देवयानमार्ग से वहाँ पहुँचते हैं। वहाँ कुछ भी अशुभ अथवा बीभत्स नहीं होता। वहाँ क्षुत्पिपासा, जरा, शोकादि का नाम भी नहीं है। सब कुछ मनोज्ञ होता है। स्वर्गलोक के वासी तेजोदीप्त देह वाले होते हैं।[2] भोग द्वारा पुण्य क्षीण हो जाने पर जीवात्मा पुनः मर्त्यलोक में आता है।[3] अतः मुमुक्षु कर्मी भी स्वर्ग की कामना नहीं करते। महाभारत,वनपर्व के अध्याय ४३ में स्वर्ग का वर्णन मिलता है। इसी प्रकार स्वर्गारोहणपर्व में भी स्वर्ग और नरक का वर्णन किया गया है। हिमालय पर्वत के ऊपर (उत्तर) स्वर्गलोक है। पाण्डव इसी मार्ग से स्वर्ग गए थे और युधिष्ठिर को स्वर्ग ले जाते हुए नरक के दर्शन हुए थे।[4]

महाभारत में कालतत्त्व का भी निरूपण किया गया है। काल को भगवत्स्वरूप ही माना गया है। भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा है कि मैं ही लोकक्षयकारी महाकाल हूँ।[5] काल में ब्रह्माण्ड लीन है। इसकी गति अप्रतिहत है। उद्‌भव और प्रलय,काल ही है। काल सदा एक रूप रहता है। काल के लिये न कोई प्रिय है और न ही अप्रिय। काल कभी श्रान्त नहीं होता। तृण जैसे वायु द्वारा वैसे ही यह विश्व, काल द्वारा सञ्चालित है। काल का अतिक्रमण करने का सामर्थ्य किसी में नहीं है।[6] काल अपने तेज से सबको अभिभूत कर देता है।[7] यह काल सभी भूतों को पकाता रहता है।[8] काल का प्रभाव सर्वविदित होते

---

१. नित्यमेव सुखं स्वर्गः सुखं दुःखमिहोभयम्। नरके दुःखमेवाहुः सुखं तत्परमं पदम्।।
शान्तिपर्व,१९०.१४।। स्वर्गः प्रकाश इत्याहुर्नरकं तम एव च। वही, १९०.३

२. उपरिष्टादसौ लोको योऽयं स्वरिति संज्ञितः। ऊर्ध्वगः सत्पथः शश्वद् देवयानचरो मुने।। इत्यादि।।
वनपर्व, २६१ ;२-१५

३. क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति। भीष्मपर्व, ३३.२१

४. स्वर्गारोहणपर्व, अध्याय-२ और ३

५. कालोऽस्मि लोकक्षयकृत् प्रवृद्धः। भीष्मपर्व, ३५.३२

६. कालः सर्वं समादत्ते कालः सर्वं प्रयच्छति। कालेन विहितं सर्वं मा कृथाः शक्र पौरुषम्।। इत्यादि।।
शान्तिपर्व, २२४. २५-६०।। न कालस्य प्रियः कश्चिन्न द्वेष्यः कुरुसत्तम। स्त्रीपर्व

७. सर्वं कालः समादत्ते गम्भीरः स्वेन तेजसा। शान्तिपर्व, २२४. १९

८. भूतानि कालः पचतीति वार्ता। वनपर्व,३१३. ११८ तथा शान्तिपर्व, अध्याय २५

हुये भी अनिर्वचनीय है। उसकी शक्ति अप्रमेय और सामर्थ्य अवर्णनीय है। संसार को नियन्त्रित करने के लिये सुविधानुसार वह उपाधि रूप से दिन, रात, मास, ऋतु, वर्ष आदि में विभक्त होते हुए भी सदैव अखण्ड है। जो काल की महिमा को अच्छी तरह जानता है, वह किसी भी दशा में विचलित नहीं होता।[1]

संसार में रहते हुए भी, सांसारिक धर्मों का निर्वाह करते हुए मनुष्य निर्लिप्त भाव से (पद्मपत्रमिवाम्भसा) साधना के बल से जीवन को प्रेय-श्रेय के प्रति अर्पित करके शान्ति सुख प्राप्त कर सकता है। महाभारत में जनक जैसे निष्काम कर्मयोगी का उदाहरण देकर यह बात समझाई गयी है। राजर्षि जनक का यह कथन कितना प्रेरणा-दायक है- "चूंकि मेरा कुछ भी नहीं है, इसीलिये मैं अनन्त ऐश्वर्य का स्वामी हूं। यदि यह मिथिलापुरी भस्म भी हो जाय तो भी मेरा कुछ नहीं जलेगा।"[3]

संसार से निर्लिप्तता के लिए मन का निर्मल होना नितान्त आवश्यक है। मनुष्य के सुख-दुःख का कारण एक मात्र मन ही है। (मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः) मन के निर्मल न होने पर समस्त आध्यात्मिक कर्म रेत में जल की बूँदों के समान है। मनुष्य ही मनुष्य की यज्ञभूमि है अतः मन को शिव-सङ्कल्प बनाना आर्ष-मनीषा है।[4] मन को प्रसन्न और स्थिर कर सकने से समस्त साधनायें सरलतया फलित होती हैं। यदि मनुष्य मनःपूत है तो उसके लिये हर नदी सरस्वती है और हर पत्थर पुण्य(देवमूर्ति)।[5] गहरे, निर्मल सत्यस्वरूप शुद्ध जल से भरे धैर्य रूपी जलाशय वाले मानस तीर्थ में अवगाहन करने से मनुष्य को सब कुछ प्राप्त हो जाता है।[6]

समस्त मानसिक अशान्तियों का मूल राग-तृष्णादि विषय हैं। ज्ञान और आत्मचिन्तन के द्वारा मन को स्थिर करना चाहिए। विषयानुराग का उपशम न होने पर मनुष्य नाना प्रकार के दुःख भोगता है। अतः मन को स्थिर करने के लिये गुरुप्रदर्शित पथ का अनुसरण करना चाहिए। शान्तिपर्व के 'श्रेयोवाचिक' अध्याय में मन को स्थिर करने के अनेक उपाय प्रदर्शित हैं। समस्त प्राणियों के प्रति सदय व्यवहार-चित्त-शुद्धि का सर्वोत्कृष्ट साधन है। मनुष्य जिस किसी अवस्था में हो, यदि उसे वह अनुकूल बना लेता है तो उसे अनेक प्रकार के दुःखों से मुक्ति मिल सकती है। भूमिशयन और पर्यङ्कशयन को एक समान समझने

---

१. कालमूलमिदं सर्वं जगद्बीजं धनञ्जय। काल एव समादत्ते पुनरेव यदृच्छया।। मौसलपर्व
२. शान्तिपर्व, अध्याय २२७
३. अनन्तं बत मे वित्तं यस्य मे नास्ति किञ्चन। (सुसुखं बत जीवामि यस्य मे नास्ति किञ्चन) मिथिलायां प्रदीप्तायां न मे दह्यति किञ्चन।। शान्तिपर्व,२७६.४
४. तन्मे मनः शिवसङ्कल्पमस्तु। शुक्लयजुर्वेद, अध्याय-३४
५. सर्वा नद्यः सरस्वत्यः सर्वे पुण्याः शिलोच्चयाः। जाजले तीर्थमात्मैव मा स्म देशातिथिर्भव।।
शान्तिपर्व, २६३.४२-४३
६. अगाधे विमले शुद्धे सत्यतोये धृतिह्रदे। स्नातव्यं मानसे तीर्थे सत्त्वमालम्ब्य शाश्वतम्।।
अनुशासनपर्व, १०८.३

वाला व्यक्ति कभी दुःखी नहीं होता। अतिस्पृहा जीवनपथ का सबसे बड़ा अवरोध है।[1]

हिंसा मनोवृत्तियों को सङ्कुचित बना देती है। अतः हिंसा सर्वत्र निन्द्य और वर्ज्य कही गई है। 'अहिंसा परमो धर्मः' का मूल आशय चित्तवृत्ति की उन्नति से है। एक शब्द में धर्म का तत्त्व बताना हो तो 'अहिंसा' शब्द पर्याप्त है। जिस कार्य से दूसरे का अनिष्ट हो, वह हिंसा है। अतएव कहा जाता है कि हिंसा जैसा अधमकोटिक कर्म दूसरा नहीं हो सकता। आत्मरक्षा मनुष्य का प्रथम कर्तव्य है। आत्मरक्षा का तात्पर्य अपने को अधर्म से बचाना है। इसके लिये यदि हिंसा की आवश्यकता हो तो वह अनुमन्य है। इसीलिये शास्त्रकारों ने आततायी के वध का समर्थन किया है। अहिंसा से श्रेष्ठतर अन्य कोई तप नहीं है। अहिंसक सबसे बड़ा तपस्वी है। अहिंसक व्यक्ति जीवमात्र का माता-पिता होता है और वह अखिल विश्व के लिये विश्वास स्थान होता है। ऐसे व्यक्ति का अपकार हो ही नहीं सकता।[2]

महाभारत में अनेकत्र तप की महिमा का बखान किया गया है। तप,मन-संयमन का श्रेष्ठ उपाय है। शरीर की उपेक्षा करके तपःसिद्धि प्राप्त करना दुष्कर है, अतः, हित तथा मित आहार-विहार से शरीर को स्वस्थ बनाये रखना चाहिए। गृहस्थाश्रम का त्यागकर वन में चला जाना ही तपस्या नहीं है। विशुद्ध कर्म, सत्य-प्रिय-हित-वचन, अनिष्ट त्याग और इष्ट ध्यान, भावसंशुद्धि, जितेन्द्रियत्व, सौम्यता, मनस्तुष्टि, स्थैर्य आदि तपोरूप ही हैं। शास्त्र-चिन्तन से तपोभावना की जागृति, तप से विवेकाभ्युदय, विवेक से वैराग्य से आत्मबोध होता है। संसार में तप से सब कुछ प्राप्त किया जा सकता है।[3] तप परलोक का पाथेय है। तप का माहात्म्य इतना अधिक है कि तपस्वी का अनादर करने का साहस किसी में नहीं होता।[4] साधना की अनुकूल सद्वृत्तियों का उत्कर्ष ही तप है और इसी तप के आश्रय से प्राप्त मानव देह इस सृष्टि में परम दुर्लभ और श्रेष्ठतम है।[5]

**दार्शनिक सम्प्रदाय**– "इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्"– के अनुसार वेदार्थ समुपबृंहण करने के लिये इतिहास-पुराण का आश्रय लेना चाहिए। इस दृष्टि से महाभारत वेदार्थतत्त्व का उपबृंहण करता है। महर्षि व्यास द्वारा रचित यह महान् ग्रन्थ पञ्चम वेद ही कहा जाता है। अतः इसका वेदानुसारी होना स्वयं सिद्ध है। इस प्रकार धर्म-दर्शन के सम्बन्ध में हम महाभारत को वैदिक मत का निदर्शन कह सकते हैं। किन्तु प्रसङ्गानुसार

---

१. पर्यङ्कशय्या भूमिश्च समाने यस्य देहिनः। शालयश्च कदन्नञ्च यस्य स्यान्मुक्त एव सः।। शान्तिपर्व २८८. ३४।
२. न हिंस्यात्सर्वभूतानि मैत्रायणगतश्चरेत्। वनपर्व,२१२.३४
३. तपसो हि परं नास्ति तपसा विन्दते महत् वनपर्व, ६१. १६
४. स तं घोरेण तपसा युक्तं दृष्ट्वा पुरन्दरः। प्रावेपत सुरश्रेष्ठस्तः शापभीतस्तदा विभो।। अनुशासनपर्व, ४१. १८-१६
५. गुह्यं ब्रह्म तदिदं वो ब्रवीमि, न मानुषाच्छ्रेष्ठतरं हि किञ्चित्। शान्तिपर्व,२६६. २०।

उसमें कहीं-कहीं उस काल में प्रचलित अवैदिक मतों का भी उल्लेख हुआ है। यहाँ हम वैदिक (आस्तिक) दर्शनों का विवरण प्रस्तुत करने के पूर्व संक्षेपतः अवैदिक (नास्तिक) दर्शनों (अथवा मतों) का उल्लेख करना समीचीन समझते हैं। आश्वमेधिकपर्व के उनचासवें अध्याय में विविध मत-वादों का विवरण प्रस्तुत किया गया है।

अवैदिक मतों में **चार्वाक-मत** अथवा **लोकायत-मत** अत्यन्त प्रसिद्ध है। महाभारत में दुर्योधन के मित्र चार्वाक (नामक राक्षस) का उल्लेख हुआ है।[1] युधिष्ठिर की सभा में ब्राह्मणों ने उसे अपने तेज से भस्म कर दिया था।[2] चार्वाकमत में शरीर से पृथक् आत्मा की सत्ता स्वीकार्य नहीं है। शरीर ही सब कुछ है। श्रुति सर्वथा अप्रामाणिक है। एक मात्र प्रमाण प्रत्यक्ष ही है। अनुमान द्वारा अदृश्य पदार्थों की सत्ता सिद्ध करना ढोंग है।[3] वनवास काल में युधिष्ठिर के प्रति द्रौपदी के वचनों में भी चार्वाक-मत का आभास मिलता है।[4] चार्वाकों का मुख्य सिद्धान्त है-'जबतक जीओ,सुख से जीओ।' वे पुनर्जन्म में भी विश्वास नहीं करते।

प्रत्येक आस्तिक दर्शन का आरम्भ दुःखवाद से होता है और उसकी सम्पन्नता दुःखोच्छेद के प्रदर्शन से होती है। दुःख निवृत्ति की जिज्ञासा और चेष्टा तथा उस चेष्टा की चरम सार्थकता समस्त दुःखोच्छेद रूप मुक्ति का प्रतिपादन इन दर्शनों की मूलप्रवृत्ति है। महाभारत के शान्तिपर्व का पूरा ३०३वाँ अध्याय इसी तथ्य को समझाता है।

आस्तिक (वैदिक) दर्शनो में सांख्य, योग, पूर्वमीमांसा, उत्तरमीमांसा (वेदान्त), न्याय (तर्क या आन्वीक्षिकी) और वैशेषिक दर्शन के सिद्धान्तों का प्रतिपादन प्राप्त होता है।

महाभारत में सांख्य और योग में अभेद माना गया है।[5] सांख्यदर्शन के सिद्धन्तों का और उनके आचार्यों का भी पर्याप्त परिचय दिया गया है।[6] वर्तमानकाल में प्रचलित सांख्यदर्शन (निरीश्वर) से महाभारत-निरूपित साख्यदर्शन (सेश्वर) थोड़ा भिन्न है। एकमात्र चेतन तत्त्व पुरुष और चौबीस जड़ तत्त्व प्रकृति आदि माने गये हैं। समस्त तत्त्वों का अधिष्ठाता पुरुष को कहा गया है। महाभारत में ईश्वर या परब्रह्म को मिलाकर कुल २६ तत्त्व परिगणित हैं।

महाभारत में सांख्य के जिन छब्बीस तत्त्वों का उल्लेख हुआ है, उनमें प्रथमतः

---

१. यदि जानाति चार्वाकः परिव्राड् वाग्विशारदः। करिष्यति महाभागो ध्रुवं सोऽपचितिं मम।। शल्यपर्व, ६४. ३८-३९
२. शान्तिपर्व, अध्याय-३८
३. शान्तिपर्व, अध्याय-२१८
४. वनपर्व,३०.३८-४३ एवं ३१.१
५. सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः। भीष्मपर्व,२९.४
६. शान्तिपर्व अध्याय, २१८, ३०१ से ३२० तक

'प्रकृति' है, जो सत्त्व, रजस् और तमस् गुणों की साम्यावस्था है। प्रकृति को 'प्रधान' भी कहा गया है। ये तीनों गुण प्रकृति के धर्म नहीं अपितु प्रकृति के (अभिन्न) स्वरूप ही हैं। पुरुष और ईश्वर के अतिरिक्त शेष चौबीस तत्त्वों में से आठ प्रकृति और सोलह विकृति कहलाते हैं। 'महत्' तत्त्व को 'सूत्र' अथवा 'हिरण्यगर्भ' भी कहा गया है तथा अहङ्कार की अपर संज्ञा-'विराट्' भी है। आकाशदि पञ्चमहाभूत एक साथ इसी अहङ्कार से उत्पन्न होते हैं। अपना स्वरूप न समझ पाने के कारण निर्गुण पुरुष अज्ञानवश प्रकृति का सम्पर्क करता है और इसीलिये बार-बार असङ्ख्य शरीरों से सम्बद्ध होता है। प्रकृति से अपना भेद समझते ही जीव (पुरुष) अपने को केवलधर्मा मानते हुए ईश्वर या परब्रह्म से मिल जाता है। परब्रह्म की प्राप्ति ही बद्ध जीव (पुरुष) की मुक्ति है। ईश्वर या परब्रह्म की सत्ता स्वीकार करने के कारण महाभारत के सांख्य में वेदान्त का भी पुट है।

योग दर्शन से आजकल भगवान् पतञ्जलि प्रतिपादित योग सूत्रों की ओर ध्यान जाता है। पतञ्जलि के अनुसार चित्तवृत्ति-निरोध ही योग है। महाभारत में ईश्वर से मिलन को योग कहा गया है।[1] यह ब्रह्मविद्या से पृथक् नहीं है। श्रीमद्भगवद्गीता को 'योगशास्त्र' कहा गया है। महाभारत में योग की प्रशंसा करते हुए योगी की महिमा का बखान किया गया है।[2] जैसे दो लकड़ियो के घर्षण से अग्नि प्राप्त की जाती है वैसे ही शरीर में स्थित आत्मा भी योग के द्वारा प्राप्त की जाती है। योग-साधना से बुद्धि को निर्मल बनाते हैं और तब इस निर्मल बुद्धि में आत्मा का यथार्थ स्वरूप प्रकट होता है। यही योग का चरम उद्देश्य है।[3]

**मीमांसा**-सूत्रकार महर्षि जैमिनि, व्यासदेव के ही शिष्य थे। यह प्रसिद्ध है कि उन्होंने गुरु की आज्ञा से भी मीमांसा-सूत्रों का प्रणयन किया था। मीमांसादर्शन के मूल में वैदिक कर्मकाण्ड है। यहाँ मीमांसा का अभिप्राय पूर्वमीमांसा से है। महाभारत में इसे 'धर्ममीमांसा' भी कहा गया है। उत्तरमीमांसा, जिसे हम सामान्यतः वेदान्तदर्शन कहते हैं, महाभारत में 'ब्रह्ममीमांसा' शब्द द्वारा भी कहा गया है। महाभारत में धर्ममीमांसा (कर्मकाण्ड) और ब्रह्ममीमांसा (ज्ञानकाण्ड) को पृथक्-पृथक् नहीं माना गया है। जब तक कर्म द्वारा चित्तशुद्धि न हो, ज्ञान को आश्रय कहाँ मिलेगा? शास्त्रविहित नित्य और नैमित्तिक कर्म का फल चित्तशुद्धि ही है, स्वर्गादि फल तो आनुषङ्गिक हैं। कर्मकाण्ड, ज्ञानकाण्ड की पृष्ठभूमि है,पूर्वपक्ष है।[4]

**पूर्वमीमांसा**-यज्ञक्रिया प्रधान (अर्थात् कर्मकाण्डपरक) है। महाभारत में कर्म का प्रधान

---

१. शान्तिपर्व,अध्याय-३०६ ।। युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानसः।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति।। भीष्म, ३०.१५
२. तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः। कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन।।
भीष्मपर्व, ३०, ४६
३. अग्निर्यथा ह्युपायेन मथित्वा दारु दृश्यते। तथैवात्मा शरीरस्थो योगेनैवात्र दृश्यते।। शान्तिपर्व,२१०.४२
४. शान्तिपर्व, २६८.६७

उद्देश्य मोक्षलाभ ही बताया गया है। स्वधर्मरत मनुष्य द्वारा अनुष्ठित कर्म ही उसकी मुक्ति का कारण बनता है।[1] महाभारतकार की मान्यता है कि समस्त अनुष्ठित कर्मों का लक्ष्य भगवत्प्राप्ति है। याग-यज्ञ के समस्त अनुष्ठान विना परमपुरुष को समर्पित किए हुए पूर्ण नहीं होते है।[2] अतः यज्ञ में चाहे जिस किसी के उद्देश्य से समर्पित आहुतियाँ अन्ततः परम पुरुष को ही प्राप्त होती हैं। गीता में भगवान् ने स्वयं कहा है कि भक्तिभाव समर्पित सभी वस्तुओं को मैं ही ग्रहण करता हूँ।[3] श्रीकृष्ण ने यज्ञ का आरम्भ और उसके महत्त्व का प्रतिपादन करते हुए कहा है कि सृष्टि के आरम्भ में यज्ञ और प्रजा की सृष्टि करके प्रजापति ने कहा था-"इस यज्ञ के अनुष्ठान से तुम्हारी वृद्धि होगी, यह तुम्हारा अभीष्ट पूर्ण करेगा।"[4] यह यज्ञ देवताओं से उत्पन्न हुआ है और यज्ञ से देवता प्रसन्न होते है।[5] यज्ञ से मेघ बनते है, मेघ से अन्न पैदा होता है, अन्न से प्राणी होते हैं; इस प्रकार यज्ञ सभी कर्मों के योनिभूत हैं।[6]

"स्वर्गकामो यजेत"-श्रुतिवचन के अनुसार स्वर्ग की कामना करने वाले को यज्ञ करना चाहिए। मूलतः देवताओं के उद्देश्य से अग्नि में हवि प्रदान करने को यज्ञ कहते हैं। बाद में चलकर यज्ञीय कर्मकाण्ड का अतिशय विस्तार हुआ और यज्ञ के अनेक प्रकारों का उल्लेख महाभारत में प्राप्त होता है।[7] नित्ययज्ञ के अतिरिक्त अश्वमेध,[8] राजसूय[9], सर्वमेध व नरमेध[10], शम्याक्षेप[11], साद्यस्क[12], ज्योतिष्टोम[13], वैष्णव[14], अभिचार यज्ञ[15], पुत्रेष्टि[16], सर्पसत्र[1], राक्षस[2], आदि यज्ञों के उल्लेख मिलते हैं। यज्ञ मण्डप[3], यज्ञविधि और

---

१. वही, २६६.१८
२. यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्। यत्तपस्यसि कौन्तेय तत् कुरुष्व मदर्पणम्।। भीष्मपर्व, ३३.२७
३. पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति। तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः।। वही,३३.२६
४. सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः। अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्ट कामधुक्। वही,२७. १०
५. बभूव यज्ञो देवेभ्यो यज्ञः प्रीणाति देवताः शान्तिपर्व १२१.२७
६. अन्नाद् भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसम्भवः। यज्ञाद् भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्भवः।। भीष्मपर्व, २७.१४
७. एवं बहुविधा यज्ञा वितता ब्रह्मणो मुखे। वही, २८.३२।। ईजे च विविधैर्यज्ञै विविधच्याप्तदक्षिणैः।
वन. ७६.५
८. आश्वमेधिकपर्व
९. सभापर्व
१०. राजसूयाश्वमेधौ च सर्वमेधञ्च भारत। नरमेधञ्च नृपते त्वमाहर युधिष्ठिर।। आश्वमेधिकपर्व,३.८
११. सहदेवो ऽयजद् यत्र शम्याक्षेपेण भारत। वनपर्व, ९०.५ ।। अनु. पर्व,१०३.२८
१२. ईजे राजर्षियज्ञेन साद्यस्केन विशाम्पते वनपर्व, २४०.१५ ।। अनु.पर्व,१०३.२८
१३. बहुधा निःसृतः कायाज्ज्योतिष्टोमः क्रतुर्यथा। वनपर्व, २२२. ३२
१४. एष ते वैष्णवो नाम यज्ञःसत्पुरुषोचितः वनपर्व, २५५.१६
१५. शत्रूणामभिचारार्थमथर्वेषु निदर्शिताः अनु.पर्व.९८. ३०
१६. यजतः पुत्रकामस्य कश्यपस्य प्रजापतेः आदिपर्व,३१.५

यज्ञ के उपकरणादि[4], का भी वर्णन किया गया है। यज्ञ में पशुबलि के सम्बन्ध में महाभारतकाल में भी मतैक्य न था। उपरिचर वसु के वृत्तान्त से इस मतभेद पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।[5]

**उत्तरमीमांसा (वेदान्त)**-दर्शन तो महाभारत में प्रचुर रूप से वर्णित हुआ है। श्रीमद्भगवद्गीता, मोक्षधर्मप्रकरण और सनत्सुजातीय प्रकरण में वेदान्त के सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया गया है। कर्म के द्वारा जब चित्त निर्मल हो जाता है तब जिज्ञासु (मुमुक्षु) वेदान्त श्रवण का अधिकारी बनता है। वेदान्तदर्शन के आधारभूत ग्रन्थ 'ब्रह्मसूत्र' के प्रणेता महर्षि व्यास माने जाते हैं।

रागद्वेषरहित, ब्रह्मचर्यव्रती वस्तुतः ब्रह्मज्ञान का अधिकारी माना जाता है और उसे दी गई ब्रह्मविद्या ही सफल होती है।[6] त्यागपूर्वक,नैष्ठिक भाव से युक्त होकर ब्रह्मविद्या का अध्ययन करने के लिये गुरुकुल में रहना पड़ता था।[7]

वेदान्तदर्शन की प्रस्थानत्रयी में उपनिषद्,ब्रह्मसूत्र और श्रीमद्भगवद्गीता-ये तीन हैं। उपनिषदों और ब्रह्मसूत्र का सार गीता में सन्निहित है, अतः महाभारत स्थानीय (भीष्मपर्वान्तर्गत) श्रीमद्भगवद्गीता, वेदान्तदर्शन का अमूल्य और श्रद्धेय ग्रन्थ है। वेदान्तदर्शन के सभी सम्प्रदायों के आचार्यों ने अपने-अपने मतानुसार (द्वैत, अद्वैत, द्वैताद्वैत, विशिष्टाद्वैत आदि) गीता पर भाष्य लिखकर अपने सिद्धान्तों का प्रवर्तन और पुष्टि किया है।

वेदान्तदर्शन का मुख्य विषय है ब्रह्म और जीव। जो महत्तम है, जिससे बड़ा विश्व में और कुछ नहीं है, वही ब्रह्म है।[8] इसीलिये ब्रह्म के पर्याय महत्, बृहत्, ईश्वर, विराट्, हिरण्यगर्भ आदि माने गये हैं। वेदान्तदर्शन के अनुसार आत्मा का परमात्मा से मिल जाना अथवा ब्रह्मसाक्षात्कार कर लेना ही मोक्ष है। आत्मसाक्षात्कार रूप परमज्योति के दर्शन के लिये श्रवण, मनन और निदिध्यासन परमावश्यक है।[9] आत्मा और परमात्मा का विशद निरूपण महाभारत में प्राप्त होता है।[10]

**न्यायदर्शन**-(तर्कविद्या अथवा आन्वीक्षिकी) की उपयोगिता एवं प्राशस्त्य महाभारत में

---

१. आदिपर्व,अध्याय-५१
२. ईजे स च महातेजाः सर्ववेदविदांवर। ऋषी राक्षससत्रेण शाक्तो योऽथ पराशरः ।। आदिपर्व,१८०.२
३. आदिपर्व, अ.-५१
४. उद्योगपर्व, १४१.२९-५१ तथा शान्तिपर्व, ९८.१५-४१
५. शान्तिपर्व, अध्याय-३३७
६. उद्योगपर्व, अ० ४३-४४
७. उद्योगपर्व, ४४. ५-६।शान्तिपर्व,अध्याय-३२५-२६।।
८. बृहद् ब्रह्म महच्चेति शब्दाः पर्यायवाचकाः। शान्तिपर्व, ३३६.२।। मत्तः परतरं किञ्चिन्नान्यदस्ति धनञ्जय।। भीष्म ३१.७
९. एवं सर्वेषु भूतेषु गूढात्मा न प्रकाशते। दृश्यते त्वग्रया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः।। इत्यादि।। शान्तिपर्व, २४६. ५-१२
१०. शान्तिपर्व, अध्याय २०२ से २०६

वर्णित है। वहाँ शास्त्रानुमोदित 'वाद' को अत्यन्त महत्त्व दिया गया है। स्वयं श्रीकृष्ण का कथन है-[1] "वादः प्रवदतामहम्"। जनक-याज्ञवल्क्य-संवाद में महर्षि ने राजर्षि के प्रश्नों का उत्तर देने में न्याय (आन्वीक्षिकी) की सहायता ली थी।[2] न्याय अर्थात् तर्कविद्या के बिना केवल वेदों के श्रवण से मुक्ति नहीं मिलती।[3] राज्य की रक्षा के लिये भी राजा को न्यायशास्त्र का ज्ञाता होना चाहिए।[4] महाभारत में नास्तिक तार्किकों की निन्दा तथा उनकी अधोगति का उल्लेख मिलता है। शास्त्रानुमोदित तर्क की ही प्रशंसा की गयी है।[5] जो व्यक्ति अप्रामाणिक तर्कों द्वारा विषयों का प्रतिवाद करता है उसे 'हेतु-दुष्ट' कहा गया है। वेदविरोधी (कु) तर्कों से जिसकी बुद्धि दग्ध हो गयी हो, वह 'तर्कदग्ध' कहा गया है।[6] न्याय शास्त्र में सर्वत्र श्रुतिप्रामाण्य पर बल दिया गया है। महाभारत में असाधु तर्क (शुष्कतर्क) का त्याग करने और तर्क में श्रुति-स्मृति का आश्रय लेने का उपदेश दिया गया है।[7] संसार में ऐसे अनेक विषय हैं, जहाँ तर्क नहीं चलता। मन से भी अगोचर और अचिंत्य विषय में एक मात्र श्रुति ही प्रमाण है।[8]

महाभारत में स्पष्टतः कहीं भी **वैशेषिक दर्शन** का प्रतिपादन नहीं मिलता अपितु उसके सिद्धान्तों से असहमति अवश्य व्यक्त हुयी है। वैशेषिक दर्शन में स्वीकृत द्रव्य आदि सात पदार्थों को यहाँ मान्यता नहीं दी गयी है। महाभारत के अनुसार, पञ्च महाभूतों के अतिरिक्त और कोई पदार्थ नहीं होता। देही अर्थात् आत्मा को पृथक् कर देने पर शेष समस्त पदार्थ पञ्चभूतों के अन्तर्गत आ जाते हैं। महाभारत के अनुसार, द्रव्यों में नित्यता नामक 'विशेष' पदार्थ को मानना अनावश्यक है, क्योंकि एकमात्र आत्मा ही नित्य है और शेष समस्त वस्तुयें अनित्य हैं। आत्मा से अतिरिक्त किसी भी वस्तु को नित्य मानना श्रुतिसम्मत नहीं है। अतः, 'विशेष' पदार्थ का सहज रूप से खण्डन हो जाता है।[9]

महाभारत में **पाञ्चरात्र** सम्प्रदाय का भी पर्याप्त उल्लेख हुआ है। इसे भागवतशास्त्र, भक्तिमार्ग अथवा सात्वत दर्शन भी कहा गया है। महाभारत में पाञ्चरात्र मत के चतुर्व्यूह वाद का निरूपण प्राप्त होता है। पाञ्चरात्र मतानुसार, वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध-इन्हें चतुर्व्यूह कहा जाता है। वासुदेव साक्षात् जगत्कारणभूत परमब्रह्म हैं। सङ्कर्षण, जीवरूप द्वितीय व्यूह है। प्रद्युम्न, मनसंज्ञक तृतीय व्यूह है और अनिरुद्ध,

---

१. भीष्मपर्व, ३४.३२
२. मथ्नामि मनसा तात दृष्ट्वा चान्वीक्षिकी पराम्। शान्तिपर्व, ३१८.३४
३. वेदवादं व्यपाश्रित्य मोक्षोऽस्तीति प्रभाषितुम्। अपेतन्यायशास्त्रेण सर्वलोकविगर्हिणा।। शान्तिपर्व,२६८.६४
४. युक्तिशास्त्रं च ते ज्ञेयम्।। अनुशासनपर्व, १०४.१४७।।
५. शान्तिपर्व, १८०.४७-४६
६. अनुशासनपर्व,१३४.१७ तथा शान्तिपर्व, २४६.१८
७. शुष्कतर्कं परित्यज्य आश्रयस्व श्रुतिं स्मृतिम्। वनपर्व, २००.११४
८. अचिन्त्या खलु ये भावास्तान्न तर्केण साधयेत्। भीष्मपर्व, ५.१२
६. शान्तिपर्व, २४७.६; २५२.११; २५५.१२

अहङ्कार नामक चतुर्थ व्यूह है। सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध-ये तीनों भी वासुदेव से अभिन्न और उन्हीं के मायास्वरूप हैं। अतः सङ्कर्षण आदि तीनों को ही वासुदेवतार माना जाता है। संक्षेपतः यही पाञ्चरात्र अथवा सात्वत सिद्धान्त है।[1]

महाभारत में कहा गया है कि पाञ्चरात्र के वेत्ता और वक्ता भगवान् नारायण स्वयं हैं।[2] महाभारत में सांख्य, योग, आदि के समान ही पाञ्चरात्र को भी ज्ञानस्वरूप कहा गया है।[3] इसका तात्पर्य यह है कि पञ्चरात्र, जो भक्तिशास्त्र है, वह भी सांख्यादि के समान ही मोक्षदायक है अर्थात् भक्तियुक्त साधना से मुक्ति-प्राप्ति होती है।[4]

शान्तिपर्व के ३३५वें अध्याय में वर्णित श्वेतद्वीप प्रकरण में पञ्चरात्र मत का विशद वर्णन किया गया है। उसके प्रतिपाद्य और उसकी प्रक्रिया का निरूपण वहाँ किया गया है। पञ्चरात्रशास्त्र चारों वेदों के समान है।[5] संसार के हित के लिये नारायण की आज्ञा से सरस्वती देवी ने अत्रि,मरीचि आदि सप्तर्षियों के अन्तःकरण में प्रविष्ट होकर पञ्चरात्र शास्त्र की रचना कराई।[6] पञ्चरात्र वेत्ता भगवतद्भक्तों का सर्वत्र अत्यधिक आदर होता था।[7]

पञ्चरात्र शास्त्र के प्रसङ्ग में श्वेतद्वीप का अदभुत वर्णन प्राप्त होता है।[8] क्षीरसागर के उत्तर और मेरुपर्वत से भी ऊपर अत्यन्त प्रकाशमान श्वेतद्वीप है। वहाँ के निवासी एक मात्र नारायण में अनुरक्त रहते हैं और चन्द्रमा के समान कान्तिमान् हैं। वे पाञ्चभौतिक मनुष्यों से विलक्षण तथा भगवान् के अनन्य भक्त होते हैं और अन्ततः सनातनदेव नारायण में प्रवेश कर जाते हैं। नारायण का आदि विग्रह इसी श्वेतद्वीप में अवस्थित है। उनकी देह-प्रभा हजारों सूर्यों के समान है। देवर्षि नारद ने नारायण की आज्ञा से इस श्वेतद्वीप की यात्रा की थी और वहाँ पहुँच कर विस्मित होकर दो सौ नामों द्वारा भगवान् की स्तुति की।[9] स्तुति से प्रसन्न होकर भगवान् ने विश्वरूप धारण करके नारद को दर्शन दिया था।[10] भगवान् ने श्वेतद्वीप और वहाँ के निवासियों का माहात्म्य बतलाते हुए अपने प्रति उनकी अनन्य भक्ति का बखान किया। उन्होंने सनातन पुरुष वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और

---

१. शान्तिपर्व,३३६.२१-४८
२. पञ्चरात्रस्य कृत्स्नस्य वेत्ता तु भगवान् स्वयम्। शान्तिपर्व, ३४६.६८
३. सांख्यं योगं पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा। ज्ञानान्येतानि राजर्षे विद्धि नानामतानि वै।।
 शान्तिपर्व, ३४६.६४
४. एवमेकं सांख्ययोगं वेदारण्यकमेव च। परस्पराङ्गान्येतानि पाञ्चरात्रं च कथ्यते।। शान्तिपर्व, ३४८.८१-८२
५. यत् प्रोक्तं शास्त्रमुत्तमम्। वेदैश्चतुर्भिः समितं कृतम्...।। शान्तिपर्व, ३३५.२८
६. नारायणानुशास्ता हि तदा देवी सरस्वती। विवेश तानृषीन् सर्वांल्लोकानां हितकाम्यया।। वही,३३५.३५
७. पाञ्चरात्रविदो मुख्यास्तस्य गेहे महात्मनः। प्रायणं भगवत्प्रोक्तं भुञ्जते वाग्रभोजनम्।। वही,३३५.२५
८. शान्तिपर्व, ३३५.८-१२,३३६.२७-३०
९. शान्तिपर्व, अध्याय-३३८
१०. शान्तिपर्व, अध्याय-३३६ श्लोक १ से १०

अनिरुद्ध का स्वरूप बताकर पञ्चरात्र के चतुर्व्यूह का निरूपण किया तथा उससे सृष्टि का प्रतिपादन किया।[1] तत्पश्चात् उन्होंने नारद से अपने अवतारों की भी व्याख्या की तथा द्वापर में श्रीकृष्णावतार की लीलाओं का वर्णन करके कहा कि कृष्ण के रूप में पृथ्वी का भार उतार कर वासुदेव (श्रीकृष्ण), सङ्कर्षण (बलराम), प्रद्युम्न और अनिरुद्ध- इन चार स्वरूपों का धारणकर्त्ता, पुनः अपने परमधाम में चला जाऊँगा।[2]

श्वेतद्वीप परम्परा में वर्णित पञ्चरात्रमत के वासुदेव को द्वापरयुगावतार श्रीकृष्ण से अभिन्न प्रतिपादित किया गया है। भीष्मपर्व के अध्यायों ६५-६७ में विश्वोपाख्यान के अन्तर्गत यह बात बड़े ढ़ग से प्रतिपादित की गयी है। वहाँ भगवान् वासुदेव से ब्रह्मा ने पृथिवी का भार उतारने के लिये अपने चारों रूपों (वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध) में विभक्त होकर अवतार ग्रहण करने की प्रार्थना की है।[3] आगे भीष्म ने, दुर्योधन को श्रीकृष्ण का परिचय देते हुए बताया है कि यह कृष्ण ही वासुदेव हैं और ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र सात्वतविधि (पञ्चरात्रशास्त्र) का आश्रय लेकर द्वापर के अन्त से कलियुग के प्रारम्भ में इन्हीं की पूजा करेंगे। ये वासुदेव ही बार-बार मनुष्यलोक में अवतार ग्रहण करते हैं।[4]

महाभारत में पाशुपत ( योग, धर्म, अथवा शास्त्र-मत) का अनेकत्र उल्लेख होने से यह विदित होता है कि महाभारतकाल में पाशुपत विधि (महेश्वरोपासना) प्रचलित थी। सांख्य, योग आदि प्रसिद्ध शास्त्रों के साथ पाशुपत मत का भी उल्लेख ज्ञान के स्वरूप में

---

१. वही, अध्याय-३३९। तथा, स वासुदेवो विज्ञेयः परमात्मा सनातनः।। वही,३३९ ,२५। नित्यं हि नास्ति जगति भूतं स्थावरजङ्गमम्। ऋते तमेकं पुरुषं वासुदेवं सनातनम्।। सर्वभूतात्मभूतो हि वासुदेवो महाबलः। वही, ३३९.३२-३३। न च जीवं विना ब्रह्मन् वायवश्चेष्टयन्त्युत। स जीवः परिसंख्यातः शेषःसङ्कर्षणः प्रभुः।। वही, ३३९.३६ । यस्मिंश्च सर्वभूतानि प्रलयं यान्ति संक्षयम्। स मनः सर्वभूतानां प्रद्युम्नः परिपठ्यते।। वही, ३९. ३७-३८ । तस्मात्प्रसूतो यः कर्ता कारणं कार्यमेव च। तस्मात्सर्वं सम्भवति जगत् स्थावरजङ्गमम्। सोऽनिरुद्धः स ईशानो व्यक्तः स सर्वकर्मसु।। वही, ३३९. ३८-३९।

२. शान्तिपर्व, ३३९.७२-१०८

३. यत् तत् परमकं गुह्यं त्वत्प्रसादादिदं विभो। वासुदेव तदेतत्ते मयोद्गीतं यथातथम्।। सृष्ट्वा सङ्कर्षणं देवं स्वयमात्मानमात्मना। कृष्ण त्वमात्मनास्राक्षीः प्रद्युम्नं चात्मसम्भवम्।। प्रद्युम्नादनिरुद्धं त्वं यं विदुर्विष्णुमव्ययम्। अनिरुद्धोऽसृजन्मां वै ब्रह्माणं लोकधारिणम्।। वासुदेवमयः सोऽहं त्वयैवास्मि विनिर्मितः। तस्माद्याचामि लोकेश चतुरात्मानमात्मना। विभज्य भागशोऽऽत्मानं व्रज मानुषतां विभो।। भीष्मपर्व, ६५. ६९-७२

४. वासुदेवं महात्मानं लोकानामीश्वरेश्वरम्। जानामि भरतश्रेष्ठ कृष्णं नारायणं प्रभुम्।। भीष्मपर्व, ६६.२८। वासुदेव महद्भूतं सर्वदैवतदैवतम्। न परं पुण्डरीकाक्षाद् दृश्यते भरतर्षभ।। भीष्मपर्व, ६७.२ ।। स एव शाश्वतो देवः सर्वगुह्यमयः शिवः। वासुदेव इति ज्ञेयो यन्मां पृच्छसि भारत।। ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यैः शूद्रैश्च कृतलक्षणैः। सेव्यतेऽभ्यर्च्यते सैव नित्ययुक्तैः स्वकर्मभिः।। द्वापरस्य युगस्यान्ते आदौ कलियुगस्य च। सात्वतं विधिमास्थाय गीतः सङ्कर्षणेन वै।। युगे-युगे मानुषं चैव वासं पुनः पुनः सृजते वासुदेवः।। भीष्मपर्व, ६६. ३९-४१

हुआ है।[1]

अनुशासनपर्व के १४५ वें अध्याय में उमा-महेश्वर-संवाद के अन्तर्गत पाशुपत (योग) शास्त्र का वर्णन उपलब्ध होता है। महेश्वर द्वारा अनेक प्रकार के उत्तम अध्यात्मज्ञान बतलाये जाने के पश्चात् अन्त में भगवती उमा शिव-सायुज्य के सम्बन्ध में प्रश्न करती है।[2] इस पर महेश्वर उन्हें पाशुपत योग का आख्यान करते हैं।

पाशुपत मत स्वयं महेश्वर द्वारा प्रवर्तित है। वे महेश्वर ही पशुपति नाम से विख्यात हैं। अपने शरीर के रोम-रोम में भस्म रमाये हुए पशुपति-भक्तों को पाशुपत कहा जाता है।[3] वे नाना वेशभूषा वाले, ब्रह्मचारी, निःस्पृह, अपरिग्रही, पशुपति में अनुरक्त, मिट्टी का भिक्षापात्र लेकर विचरण करते रहते हैं। वे नित्य पाशुपत शास्त्र का चिन्तन करते रहते हैं। वे भक्त मेरे विग्रह (शिवलिङ्गों) को नमस्कार करते हुए उसकी विधिवत् पूजा करते हैं।[4]

शिवलिङ्ग की पूजाविधि और माहात्म्य का वर्णन करते हुए कहा गया है कि गोदुग्ध और मक्खन से पूजा करने वाला अश्वमेध यज्ञ का फल, धृतमण्ड से पूजा करने वाला नित्य अग्निहोत्र का फल और जलमात्र से पूजा करने वाला भक्त भी पुण्य भाजन होता है।[5] धृतमिश्रित गुग्गुल से धूपदान करने वाला गोसव नामक यज्ञ का फल, केवल गुग्गुल से धूपदान करने वाला स्वर्णदान का फल और नाना प्रकार के फूलों से अर्चना करने वाला धेनुदान का फल प्राप्त करता है।[6] नानाद्रव्यों से शिवलिङ्ग की पूजा करने वाला शिवस्वरूप हो जाता है। उसे पुनः संसार में नहीं आना पड़ता है। अतः शिवभक्त को नानाप्रकार के द्रव्यों, उपहारों, स्तोत्रों और नमस्कारों द्वारा शिवलिङ्गार्चन करना चाहिए। बिल्व और

---

१. साख्यं योगं पाञ्चरात्रं वेदाः पाशुपतं तथा। ज्ञानान्येतानि राजर्षे विद्धि नानामतानि वै।।
शान्तिपर्व,३४९.६४।

२. इदानीं श्रोतुमिच्छामि सायुज्यं त्वद्गतं विभो। कथं परिचरन्त्येते भक्तास्त्वां परमेनिष्ठनम्।।
अनुशासनपर्व, १४५वां अध्याय।।

३. अहं पशुपतिर्नाम मद्भक्ता ये च मानवाः। सर्वे पाशुपता ज्ञेया भस्मदिग्धतनूरुहाः।। वही

४. तेन सन्दिग्धसर्वाङ्गाः भस्मना ब्रह्मचारिणः। जटिला मुण्डिता वापि नानाकार शिखण्डिनः।। विकृताः पिङ्गलाभाश्च नग्ना नानाप्रकारिणः। भैक्षं चरन्तः सर्वत्र निःस्पृहा निष्परिग्रहाः।। मृत्पात्रहस्ता मद्भक्ता मन्निवेशितबुद्धयः। चरन्तो निखिलं लोकं मम हर्षविवर्धनाः।। मम पाशुपतं दिव्यं योगशास्त्रमनुत्तमम्। सूक्ष्मं सर्वेषु लोकेषु विमृशन्तश्चरन्ति ते।। वही।।

५. गोक्षीरनवनीताभ्यामर्चयेद् यः शिवं मम। इष्टस्य हयमेधस्य यत्फलं तत्फलम् भवेत्।। धृतमण्डेन यो नित्यमर्चयेद् यः शिवं मम। स फलं प्राप्नुयान्मर्त्यो ब्राह्मणस्याग्निहोत्रिणः।। केवलेनापि तोयेन स्नापयेद् यः शिवं मम। स चापि लभते पुण्यं प्रियं च लभते नरः।। वही।।

६. सघृतं गुग्गुलं सम्यग् धूपयेद् यः शिवान्तिके। गोसवस्य तु यज्ञस्य यत्फलं तस्य तद्भवेत्।। यस्तु गुग्गुलपिण्डेन केवलेनापि धूपयेत्। तस्य रुक्मप्रदानस्य यत्फलं तस्य तद् भवेत्।। यस्तु नानाविधैः पुष्पैर्मम लिङ्गं समर्चयेत्। स हि धेनुसहस्रस्य दत्तस्य फलमाप्नुयात्।। वही।।

पलाश के पत्ते, मन्दार-पुष्प और राजवृक्ष के फूलों की मालायें शिव को अत्यन्त प्रिय हैं।[1] शिव में अनुरक्त भक्त द्वारा अर्पित फल-फूल-शाक और जल भी शिव को विशेष प्रिय हैं। इस प्रकार शिव को सन्तुष्ट करने पर भक्त को कुछ भी दुर्लभ नहीं रहता। शिवभक्त (पाशुपात) के समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं। उसको विशेष रूप से सर्वत्र पूजा जाता है। पाशुपत का विनाश नहीं होता और उससे द्वेष रखने वाले नरकगामी होते हैं। इस प्रकार महाभारत में पाशुपत (योग) शास्त्र का वर्णन किया गया है।[2]

---

१. एवं नानाविधै द्रव्यैः शिवलिङ्गं समर्चयेत्। मत्समानो मनुष्येषु न पुनर्जायते नरः।।
अर्चनाभिर्नमस्कारैरुपहारैः स्तवैरपि। भक्तो मामर्चयन्नित्यं शिवलिङ्गेष्वतन्द्रितः।।
पलाशबिल्वपत्राणि राजवृक्षस्रजस्तथा। अर्कपुष्पाणि मेध्यानि मत्प्रियाणि विशेषतः।। वही।।

२. फलं वा यदि वा शाकं पुष्पं वा यदि वा जलम्। दत्तं सम्प्रीणयेद् देवि भक्तैर्मद्गतमानसैः।।
ममापि परितुष्टस्य नास्ति लोकेषु दुर्लभम्। तस्मात्ते सततं भक्ता मामेवाभ्यर्चयन्त्युत।।
मद्भक्ता न विनश्यन्ति मद्भक्ता वीतकल्मषाः। मद्भक्ताः सर्वलोकेषु पूजनीया विशेषतः।।
मद्द्वेषिणश्च ये मर्त्या मद्भक्तद्वेषिणोऽपि वा। यान्ति ते नरकं घोरमिष्ट्वा क्रतुशतैरपि।।
एतत् ते सर्वमाख्यातं योगं पाशुपतं महत्। अनुशासनपर्व, अध्याय-१४५।। दाक्षिणात्य अधिक पाठोत्तरांश।।

# महाभारत में धर्म का स्वरूप

भारतीय संस्कृति के प्रतिपादक ग्रन्थों में महाभारत की अनुपम प्रतिष्ठा है। यह एक उपजीव्य महाप्रबन्धात्मक काव्य होने पर भी मूलतः इतिहास संज्ञा से अभिहित किया जाता है।

इतिहासोत्तमादस्माज्जायन्ते कविबुद्धयः।
पञ्चभ्य इव भूतेभ्यो लोकसंविधयस्त्रयः।।
(महा, आदिपर्व २.३८५)

इसके प्रणेता महर्षि वेदव्यास ने स्वयं इसे इतिहासोत्तम बताया है, जिसका आश्रय लेकर कवि-प्रतिभा नूतन काव्यों की-गीतिकाव्यों की और नवीन रूपकों की संघटना में सफल हुई है। इतना ही नहीं, यह एक साथ एक कालावच्छेदेन अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र, कामशास्त्र तथा मोक्षशास्त्र है, जिसकी समता इस वैचित्र्य के कारण किसी भी अन्य ग्रन्थ से नहीं हो सकती है। महाभारत अपनी इसी विशिष्टता के कारण अनुपमेय है।

अर्थशास्त्रमिदं प्रोक्तं धर्मशास्त्रमिदं महत्।
कामशास्त्रमिदं प्रोक्तं व्यासेनामितबुद्धिना।।
(आदिपर्व २.३८३)

महाभारत का धर्मशास्त्रीय स्वरूप आख्यानादिकों के साथ आज जो उपलब्ध है, वह भी नवीन निर्माण नहीं है। यह तो निश्चित है कि यह स्वरूप महाभारत के आदिमरूप में 'जय' नामक पाण्डवों की विजयगाथा के मूलतः वर्णनात्मक ग्रन्थ में वर्तमान नहीं था, क्योंकि शतसाहस्रीसंहिता में ही आख्यानों का अस्तित्व विद्यमान है, इसका प्रमाण महाभारत में मिलता है।

इदं शतसहस्रं तु लोकानां पुण्यकर्मणाम्।।
उपाख्यानैः सह ज्ञेयमाद्यं भारतमुत्तमम्'
(आदिपर्व १.१०-१०२)

महाभारत में आख्यानों की प्राचीनता का प्रमाण हमें कात्यायन के वार्तिक तथा पतञ्जलि के महाभाष्य से भलीभाँति मिलता है। "आख्यानाख्यायिकेतिहासपुराणेभ्यश्च", (पाणिनिसूत्र ४.२.६० पर काव्यायन वार्तिक) के ऊपर अपने महाभाष्य में पतञ्जलि ने 'यवक्रीत' , प्रियङ्गु' तथा 'ययाति' के आख्यानों का उल्लेख किया है। इनमें से 'यवक्रीत' तथा 'ययाति' महाभारत में क्रमशः वनपर्व (अ. १३५-१३८) में तथा आदिपर्व (अ. ७६-८५) में आज उपलब्ध होता है। फलतः इन आख्यानों से संवलित महाभारत का

प्रणयन पतञ्जलि से पूर्वकाल में निष्पन्न हो चुका था। इतना ही नहीं, आश्वलायन गृह्यसूत्र में तर्पण के अवसर पर 'भारत' तथा 'महाभारत' दोनों ग्रन्थों के धर्माचार्यों का पृथक्-पृथक् तर्पणविधान का निर्देश किया गया है-'सुमन्तु-जैमिनि-वैशम्पायन पैल-सूत्र भाष्य-भारत महाभारत धर्माचार्यान् तृप्यन्तु।' फलतः महाभारत का धर्मशास्त्रीय रूप अत्यन्त प्राचीन है।

महाभारत में धर्म की व्यापक तथा विशद कल्पना की गई है। इस विशाल विश्व के विभिन्न अवयवों को एक सूत्र में एक श्रंखला में बाँधने वाला जो सार्वभौम तत्त्व है, वही धर्म है। धर्म के बिना प्रजाओं को एक सूत्र में धारण करने वाला तत्त्व दूसरा नहीं है। यदि धर्म का अस्तित्व इस जगत् में न हो तो यह जगत् कब का विशृंखल होकर छिन्न-भिन्न हो गया होता। युधिष्ठिर के धर्मविषयक प्रश्न के उत्तर में भीष्मपितामह का यह सर्वप्रथम कथन धर्म की महनीयता तथा व्यापकता का स्पष्ट संकेत देता है।

**सर्वत्र विहितो धर्मः स्वर्ग्यः सत्यफलं तपः।**
**बहुद्वारस्य धर्मस्य नेहास्ति विफला क्रिया।।**
**(शान्तिपर्व १६४.२)**

इस महत्त्वपूर्ण श्लोक का आशय यह है कि सब आश्रमों में वेद के द्वारा धर्म का विधान किया गया है जो वस्तुतः अदृश्य फल देने वाला होता है। सद्वस्तु के आलोचन (तपः) का फल मरण से पूर्व ही प्राणी को प्राप्त होता है। अर्थात् ज्ञान-दृष्ट फल होता है। धर्म के द्वार बहुत से हैं, जिनके द्वारा वह अपनी अभिव्यक्ति करता है। धर्म की कोई भी क्रिया विफल नहीं होती है। धर्म का कोई भी अनुष्ठान विफल नहीं जाता है। अतः धर्म का आचरण सर्वथा श्लघनीय है। परंतु सांसारिक स्थिति श्रद्धालुओं के हृदय में भी श्रद्धा का उन्मूलन करती है। वनवास में युधिष्ठिर को अपनी दुरवस्था पर, अपनी दीन-हीन दशा पर, बड़ा ही क्षोभ उत्पन्न हुआ था। अपनी स्थिति का परिचय देकर वे लोमश ऋषि से धर्म की जिज्ञासा करते हुए दीख पड़ते हैं। वे पूछते हैं "भगवन्! मेरा जीवन अधार्मिक नहीं कहा जा सकता, तथापि मैं निरन्तर दुःखों से प्रताड़ित होता रहा हूँ। धर्म करने पर भी इतना दुःख का उदय और उधर अधर्म का सेवन करने वाले सुख-समृद्धि के इतने भाजन। इसका क्या कारण है" ? इसके उत्तर में धर्म की महत्ता प्रतिपादित करने वाले लोमश ऋषि के ये वचन ध्यातव्य हैं।

**वर्धत्यधर्मेण नरस्ततो भद्राणि पश्यति।**
**ततः सपत्नाञ्जयति समूलस्तु विनश्यति।।**
**(वनपर्व ६४.४)**

अधर्म के आचरण से मनुष्य की वृद्धि जो दीख पड़ती है, वह स्थायी न होकर क्षणिक ही होती है। मनुष्य अधर्म से बढ़ता है, उसके बाद कल्याण को देखता है। वह

शत्रुओं को भी जीतता है। परन्तु अन्त में वह समूल नष्ट हो जाता है। अधार्मिक स्वयं ही नष्ट नहीं होता, प्रत्युत अपने पुत्र-पौत्रादिकों के साथ ही सर्वदा के लिए नष्ट हो जाता है।

मानव जीवन का स्वारस्य धर्म के आचरण में है जो सकाम भाव से सम्पादित होने पर ऐहिक फलों को देता है और निष्काम भाव से आदृत होने पर भी आमुष्मिक फल मोक्ष को उपलब्ध कराता है। फलतः महान् फल को देने वाले, परन्तु धर्म से विहीन कर्म सम्पादन मेधावी पुरुष कभी न करें, क्योंकि ऐसा आचरण कथमपि हितकारक नहीं माना जा सकता।

धर्मादपेदं यत्कर्म यद्यपि स्यान्महाफलम्।
न तत् सेवेत मेधावी न तद्धितमिहोच्यते।।
(शान्तिपर्व अ. २६३.८)

इस धर्म का साम्राज्य बड़ा ही विस्तृत, व्यापक तथा सार्वभौम होता है। इसके द्वार अनेकत्र परिदृश्य होते हैं। यदि किसी सभा में न्याय के लिए व्यक्ति उपस्थित हो और उस सभा के सभासद् उसके वचनों की उपेक्षा कर न्याय करने के लिए उद्यत नहीं होते, तो उस समय व्यास जी की दृष्टि में धर्म को महती पीड़ा पहुँचती है। ऐसे दो प्रसंग महाभारत में बड़े ही महत्त्व के तथा आकर्षक हैं-सभापर्व (अ. ६८) में द्रौपदी के चीरहरण के अवसर पर विदुर का वचन तथा उद्योगपर्व (अ. ९५) में कौरव-सभा में दौत्य के अवसर पर श्रीकृष्ण का वचन। विदुर का यह वचन कितना मार्मिक है-

द्रौपदी प्रश्नमुक्त्वैवं रोरवीति ह्यनाथवत्।
न च विब्रूत तं प्रश्नं सभ्या धर्मोऽत्र पीड्यते।।
(सभापर्व ६८.५६)

किसी राजसभा में आर्त व्यक्ति, जो दुःखों से प्रताड़ित होकर न्याय माँगने के लिए जाता है, जलते हुए आग के समान होता है। उस समय सभासदों का यह पवित्र कर्तव्य होता है कि वे सत्य धर्म के द्वारा उस प्रज्वलित आग को शान्त करें। यदि अधर्म से विद्ध होकर व्यक्ति धर्मसभा में उपस्थित हो तो सभासदों का यह धर्म होता है कि वे उस काँटे को काटकर निकाल बाहर करें। यदि वे ऐसा नहीं करते तो उस सभा के वे सदस्य स्वयं ही अधर्म से विद्ध हो जाते हैं। ऐसे समय में पाप का विभाजन भी महाभारत की सूक्ष्म धार्मिक भावना का पर्याप्त अभिव्यंजक है। महाभारत का कथन है कि जिस सभा में निन्दित व्यक्ति की निन्दा नहीं की जाती, वहाँ उस सभा का श्रेष्ठ पुरुष अधिक पाप को स्वयं लेता है, करने वाले को चौथाई पाप मिलता है और चौथाई पाप सभासदों को प्राप्त होता है। (सभापर्व अ ६८)

यही विवेचन उद्योगपर्व में भी दृष्टिगोचर होता है, जब श्रीकृष्ण धृतराष्ट्र की सभा में संधि कराने के उद्देश्य से स्वयं दौत्यकर्म स्वीकारते हैं। सभापर्व अ. ६८ का 'विद्धो धर्मो ह्यधर्मेण, यह श्लोक यहाँ भी उद्धृत किया गया है। (अ. ९५, श्लोक ४६).

इस श्लोक से पीछे तथा आगे भी दो श्लोक नितान्त मार्मिक तथा तथ्य प्रतिपादक हैं, जिनमें से प्रथम श्लोक का तात्पर्य यह है कि जहाँ सभासदों के देखते हुए भी धर्म अधर्म के द्वारा और सत्य असत्य के द्वारा मारा जाता है, वहाँ सभासदों की हत्या जाननी चाहिए।

यत्र धर्मो ह्यधर्मेण सत्यं यत्रानृतेन च।।
हन्यते प्रेक्षमाणानां हतास्तत्र सभासदः।
(उद्योगपर्व ९५.४८-४९)

द्वितीय श्लोक का भी आशय इसी से मिलता जुलता है कि जो सभासद अधर्म को देखते हुए भी चुपचाप बैठे रहते हैं और उस अन्याय या अधर्म का प्रतिकार नहीं करते, उन्हें वह धर्म उसी भाँति तोड़ डालता है जिस प्रकार नदी के किनारे पर उगने वाले पेड़ों को अपने वेग से तोड़ कर गिरा डालती है।

धर्म एतानारुजति यथा नद्यनुकूलजान्।।
ये धर्ममनुपश्यन्तस्तूर्ष्णीं ध्यायन्त आसते
(उद्योग पर्व ९५.५०-५१)

विराटपर्व में भी ऐसा ही प्रसंग तब उपस्थित होता है, जब द्रौपदी के साथ किये गये कीचक के दुष्कृत्यों पर राजा विराट ध्यान नहीं देता तथा उसे अन्याय के रास्ते पर रोकने का प्रयत्न नहीं करता। सैरंध्री नाम से महारानी की परिचर्या करने वाली अपमानिता द्रौपदी भी सभा में विराट को चुनौती देती हुई कहती है :

न राजा राजवत् किंचित् समाचरति कीचके।
दस्यूनामिव धर्मस्ते न हि संसदि शोभते"
(विराटपर्व १६.३१)

राजा का धर्म अन्यायी को दण्ड देना है, परन्तु तुम राजा होकर भी कीचक के प्रति राजवत्-राजा के समान कुछ भी नहीं करते हो। यह तो डाकुओं का धर्म है। सभा में यह तुम्हें कथमपि शोभा नहीं देता। कितनी उग्र है यह भर्त्सना। कीचक परस्त्री के साथ जघन्य अत्याचार करने पर तैयार है ऐसी दशा में राजा विराट को (जिसकी सेना का वह अधिपति है उसे) उचितदण्ड देना सर्वथा न्यायसंगत है। इस न्याय से पराङ्मुख होने वाले राजा का धर्म डाकुओं का धर्म है।

महाभारत का समय बौद्धधर्म तथा ब्राह्मणधर्म के उत्कट संघर्ष का युग था। बौद्ध धर्म अपने नास्तिक विचारों के कारण जनसाधारण का प्रिय पात्र बना हुआ था। उस युग में ऐसे व्यक्ति जिन्हें अभी तक मूँछ भी नहीं जमी थी घर-द्वार से नाता तोड़, माता-पिता तथा

गुरु बन्धुओं से अपना सम्बन्ध विच्छेद कर, संन्यासी का बाना पहन, जंगल में तपस्या करने लगे थे-

> केचिद् गृहान्परित्यज्य वनमभ्यागमन् द्विजाः।
> अजातश्मश्रवो मन्दा कुले जाताः प्रवव्रजुः।।
> धर्मोऽयमिति मन्वाना समृद्धा ब्रह्मचारिणः।
> व्यक्त्वा भ्रातॄन् पितॄंचैव तानिन्द्रोऽन्वकृपायत।।
> (शान्तिपर्व ११.२-३)

महाभारत के प्रणेता के सामने यह समाज ध्वंस की अनिष्टकारी प्रथा अपना कराल मुख खोलकर खड़ी थी। विकट समस्या थी समाज को इन विनाशकारी प्रवृत्तियों से बचाने की। शान्तिपर्व के प्रारम्भ में इस संघर्ष की भीषणता का पूर्ण परिचय हमें प्राप्त होता है। युधिष्ठिर यहाँ वर्णाश्रम धर्म की अवहेलना कर निवृत्तिमार्ग के पथिक के रूप में चित्रित किये गए हैं। वे अरण्य-निवास के प्राकृतिक सौख्य, सुषमा तथा स्वच्छन्दता का वर्णन बड़ी मार्मिकता तथा युक्ति के सहारे करते हैं। इस प्रसंग में उनके वचन मञ्जुल तथा हृदयावर्जक हैं (शान्पिर्व ९)। मेरी दृष्टि में महाभारत-युद्ध में भूयसी नरहत्या से विषण्णचित्त युधिष्ठिर मानव के शाश्वत मूल्यों की अवहेलना कर संन्यास जीवन के प्रति अत्यासक्ति के कारण बौद्ध भिक्षु का प्रतिनिधित्व करते हैं। और यदि उन्हें अपने चारों अनुजों के, श्रीकृष्ण तथा व्यास के स्वस्थ उपदेश वर्णाश्रमधर्म के समुचित पालन के विषय में उचित समय पर नही मिलते तो वे भी वही कार्य कर बैठते जो अनेक शताब्दियों पीछे कलिंग-विजय में सम्पन्न नरसंहार से ऊबकर सम्राट् अशोक ने किया था। मनुस्मृति में भी इस संघर्ष तथा विरोध की हल्की झलक हमें हठात् इन शब्दों में मिलती है-

> अनधीत्य द्विजो वेदाननुत्पाद्य तथा सुतान्।
> अनिष्ट्वा चैव यज्ञैश्च मोक्षमिच्छन् व्रजत्यधः।।
> (मनु ६.३६)

## ऋणत्रय की कल्पना

ऋणत्रय की कल्पना वैदिक आचार की पीठस्थली है। अपने ऋषियों, पितरों तथा देवों के ऋणों को वेदाध्यापन, पुत्रोत्पादन तथा यज्ञविधान के द्वारा बिना निष्क्रय-सम्पादन किये संन्यास का ग्रहण विडम्बना है, धर्म के नितान्त प्रतिकूल है। इसीलिए मानव- जीवन के लिए महाभारत का आदर्श है-वर्णाश्रम धर्म का विधिवत् पालन। अन्य तीन आश्रमों का निर्वाह करने के कारण गृहस्थ धर्म ही हमारा परम ध्येय है। इसका उपदेश महाभारत में नाना प्रकारों से, नाना प्रसंगों में किया गया है, जिनमें से एक दो प्रसंग ही यहाँ संकेतित

किये जाते हैं। इन विशिष्ट धर्मों के अतिरिक्त महाभारत में सामान्य धर्म का सर्वस्व इस प्रख्यात पद्य में निर्दिष्ट है-

श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चाप्यवधार्यताम्।
आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्।।

अपने लिए जो वस्तु प्रतिकूल हो वह दूसरों के लिए कभी न करनी चाहिए-धर्म का यह मौलिक तत्त्व महाभारत की दृष्टि में धर्म का सर्वस्व (समस्त धन) है, और इसे ऐसा होना भी चाहिए। कारण यह कि जगत् के बीच सबसे प्रिय वस्तु तो आत्मा ही है। उसी आत्मा की कामना से ही जगत् को वस्तुएँ प्यारी लगती हैं-स्वतः उन वस्तुओं का अपना कुछ भी मूल्य नहीं है-

"आत्मनस्तु कामाय सर्व प्रियं भवति।" इस आत्मतत्त्व की कसौटी पर कसने से इस उपदेश से बढ़कर धर्म का अन्य उपदेश क्या हो सकता है। इस लक्षण का निर्देश निषेध मुखेन किया जाना भी अपना महत्त्व रखता है। अपने प्रतिकूल वस्तुओं का आचरण तो दूसरों के साथ कथमपि कदापि होना ही नहीं चाहिए बाइबिल में क्राइस्ट का उपदेश भी इन्हीं शब्दों में है। इसी तथ्य का प्रतिपादन महाभारत में अन्य शब्दों में भी उपलब्ध होता है।

परेषां यदसूयेत न तत् कुर्यात् स्वयं नरः।
यो ह्यसूयुस्तथा युक्तः सोऽवहास नियच्छति।।
(महा. शान्ति. २९०.२८)

दूसरे व्यक्तियों के जिस कार्य की हम निन्दा किया करते हैं, उसे हमें कभी स्वयं नहीं करना चाहिए। इस कथन के भीतर जनजीवन को उदात्तपथ पर ले चलने का बड़ा ही गम्भीर तत्त्व अन्तर्निहित है। समाज के प्राणी धर्म के इन सामान्य नियमों का जितना ही समादर अपने जीवन में करते हैं, उतना ही महत्त्वशाली यह समाज होता है - इस विषय में दो मत नहीं हैं।

शान्तिपर्व के ११ वें अध्याय में अर्जुन ने प्राचीन इतिहास के रूप में तापस शक्र के जिस संवाद का उल्लेख किया है, वह इस प्रसंग में अवश्यमेव अवधार्य है। अजातश्मश्रु बाल-संन्यासियों की टोली के सामने शक्र के 'विघसाशी' की भूरि-भूरि प्रसंशा की है। विघसाशी का फलितार्थ है-गृहस्थ। जो सायं प्रातः अपने कुटुम्बियों को अन्न का विभाजन करता है, अतिथि, देव, पितृ तथा स्वजन को देने के बाद अवशिष्ट अन्न को स्वयं ग्रहण करता है। वही 'विघसाशी' के महत्त्वपूर्ण अभिधान से वाच्य होता है। (विघस-पञ्चमहायज्ञों का अवशिष्ट अन्न, आशी-भोक्ता)।

फलतः पञ्चमहायज्ञों का विधिवत् अनुष्ठाता गृहस्थ ही सब आश्रमों में श्रेष्ठ माना

गया है। असामयिक वैराग्य से उद्विग्नचित्त युधिष्ठिर की, गृहस्थाश्रम को छोड़कर असमय में निवृत्तिमार्ग के पथिक होने के कारण नकुल ने गहरी भर्त्सना की है। उनके ये वाक्य बड़े ही महत्त्व के है - 'हे प्रभुवर युधिष्ठिर ! महायज्ञों का बिना सम्पादन किये, पितरों का श्राद्ध यथार्थतः बिना किये तथा तीर्थों में बिना स्नान किये यदि प्रव्रज्या लेना चाहते हैं तो आप उस मेघखण्ड के समान विनष्ट हो जायेंगे, जो वायु के झोंके से प्रेरित किया जाता है। वह व्यक्ति तो इतो भ्रष्टस्ततो भ्रष्टः के अनुसार दोनों लोकों से भ्रष्ट होकर अन्तराल में ही झूला करता है। फलतः पूर्वोक्त कर्मों का अनुष्ठान किये बिना संन्यास का सेवन अति निन्दनीय कर्म है।

> **अनिष्ट्वा च महायज्ञैरकृत्वा च पितृस्वधाम्।**
> **तीर्थेष्वनभिम्लुत्य प्रव्रजिष्यसि चेत् प्रभो।**
> **छिन्नाभ्रमिव गन्तासि विलयं मारुतेरिम्।**
> **लोकयोरुभयोर्भ्रष्टो ह्यन्तराले व्यवस्थितः।**
> **(शान्तिपर्व १२.३३-३४)**

## गृहस्थाश्रम की प्रतिष्ठा

गृहस्थाश्रम की भूयसी प्रतिष्ठा का हेतु यह तथ्य है कि अन्य तीनों आश्रम गृहस्थाश्रम के ऊपर ही आश्रित हैं। अर्जुन ने गृहस्थाश्रम की स्तुति में अनेक महत्त्वपूर्ण तथ्यों का उद्‌घाटन किया है। (महा. शान्ति अध्याय १८)। उनका कथन है कि यदि याचमान भिक्षुक को गृहस्थ राजा दान नहीं देता तो वह अग्नि के समान स्वतः उपशान्त हो जायगा। अन्न के दान से ही भिक्षुओं का जीवन निर्वाह होता है। और इसलिए राजा का (तथा सामान्यतः गृहस्थ का ) अन्नदान देना एक नित्यविहित आचरण है। अन्न से ही गृहस्थ होता है और गृहस्थ से ही भिक्षुओं का अस्तित्व है। अन्न से प्राण बनता है और इसीलिए अन्नदाता प्राणदाता कहा जाता है। व्यावहारिक सत्य तो यह है कि भिक्षु गृहस्थ आश्रम से निर्मुक्त होने पर भी गृहस्थों से ही अपना प्रभव (उदय) तथा प्रतिष्ठा (स्थिति) प्राप्तकर निश्चिन्तता से अपना जीवनयापन करते हैं। परिणामतः गृहस्थ आश्रम ही भारतीय समाज का मेरुदण्ड है, वही हमारे समाज की रीढ़ है, जो समाज के शरीर को उन्नत तथा स्वस्थ बनाये रखती है। मनु के भी एतद्विषयक सिद्धान्त महाभारत के इन मौलिक तथ्यों के नातिभिन्न हैं।

> **म चेद् राजा भवेद् दाता कुतः स्युर्मोक्षकाङ्क्षिणः।।**
> **अन्नाद् गृहस्था लोकेऽस्मिन् भिक्षवस्तत एव च।**
> **अन्नात् प्राणः प्रभवति अन्नदः प्राणदो भवेत्।।**
> **गृहस्थेभ्योऽपि निर्मुक्ता गृहस्थानेव संश्रिताः।**

प्रभवं च प्रतिष्ठां च दान्ता विन्दन्त आसते।।
(शान्तिपर्व १८.२७-२६)

महाभारत के अनुसार गृहस्थ जीवन के लिए हिंसा का ऐकान्तिक परित्याग संभव नही है। शत्रु पर विजय प्राप्त करने के लिए हिंसा का आश्रय आवश्यक हो जाता है। दूसरों के शत्रुओं के मर्म को बिना छेदे, दुष्कर कार्य को बिना किये और शत्रु को बिना मारे मनुष्य कभी महती लक्ष्मी को नहीं प्राप्त कर सकता-

नाच्छित्त्वा परमर्माणि नाकृत्वा कर्म दुष्करम्।
नाहत्वा मत्स्यघातीव प्राप्नोति महतीं श्रियम्।।
(शान्तिपर्व १५.१४)

जिसने अपने शौर्य से शत्रु का संहार नहीं किया, उसे कीर्ति, धर्म और प्रज्ञा की प्राप्ति नहीं हो सकती। इन्द्र ने वृत्रासुर को मारकर ही महेन्द्रत्व प्राप्त किया। शत्रु को मारकर प्रतिष्ठा प्राप्त देवों की ही लोक में पूजा होती है। रुद्र, स्कन्द, इन्द्र, अग्नि, वरुण आदि देव असुर-संहारक होने के कारण ही हमारे उपास्य हैं। निष्कर्षतः इस लोक में कोई भी जीवित जीव अहिंसा से कभी जीवित नहीं रह सकता - उसे अपने जीवन-निर्वाह तथा सुरक्षा के लिए हिंसा का आश्रय लेना ही पड़ता है। यह लोक जीवन का ध्रुव सत्य है।

न हि पश्यामि जीवन्तं लोके कञ्चिदहिंसया।
(शान्तिपर्व १५.२०)

यहाँ बौद्ध तथा जैन धर्म के अहिंसावाद की तीव्र आलोचना की गई है। हिंसा का आश्रय लेकर दण्ड का विधिवत् आश्रयण राजा का प्रमुख कर्तव्य होता है। शान्तिपर्व के १५ वें अध्याय में अर्जुन ने दण्ड की महती प्रशंसा की है, जो समाज के मंगल साधन का प्रधान अंग है। आज भारतवर्ष को इस तत्त्व को समझने तथा मनन करने की नितान्त आवश्यकता है। महात्मा गाँधी के 'अहिंसा' सिद्धान्त का अन्यथा तात्पर्य लगाकर जो शासक वर्ग आज भी अपने प्रबल विरोधी राष्ट्रों के आक्रमणों का प्रतिकार करने से हिचकते हैं, उन्हें महाभारत के इस अध्याय (शान्तिपर्व, अध्याय १५) का गम्भीरता से मनन-अनुशीलन करना चाहिए। उन्हें याद रखना चाहिए कि अपने शत्रुओं से विरोधभाव रखना प्रत्येक प्राणी का कर्तव्य है, विशेषतः किसी भी देश तथा राष्ट्र के शासक का। यदि वह ऐसा नहीं करता तो उशना नामक प्राचीन दण्डनीति के आचार्य के अनुसार वह पृथ्वी उसे उसी प्रकार निगल जायेगी जिस प्रकार सर्प 'बिलशायी' चूहों को निगल जाता है।

द्वाविमौ ग्रसते भूमिः सर्पो बिलशयानिव।

राजानं चाविरोद्धारं ब्राह्मणं चाप्रवासिनम्।।
(शान्तिपर्व, अ. ७.५३)

महाभारत के अनुसार गृहस्थ-जीवन के लिए विशेषकर राष्ट्रसुरक्षा के लिए शत्रु की हिंसा आवश्यक मानी गई है।

महाभारत की दृष्टि में धर्म ही मानव कल्याण का परम साधक तत्त्व है। त्रिवर्ग का सार धर्म ही है। इसीलिए व्यास जी ने 'भारत सावित्री' में इस शतसाहस्त्री-संहिता का सार इस छोटे से श्लोक में विशदता से प्रतिपादित किया है- मैं भुजा उठाकर उच्चस्वर से पुकार रहा हूँ। परन्तु कोई भी मेरी बात नहीं सुनता। धर्म से ही अर्थ उत्पन्न होता है और धर्म से ही काम उत्पन्न होता है। अर्थ तथा काम का मूल धर्म ही है। तब उस धर्म की उपासना क्यों नहीं करते ?

ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे,
धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यते।।
(स्वर्गारोहण ५.६२)

महाभारत का युद्ध भी धर्म तथा अधर्म के बीच उग्र संघर्ष का काल्पनिक प्रतीत न होकर वास्तविकता का स्पष्ट निर्देश ही है। इसे समझने के लिए महाभारत में प्रभूत सामग्री भरी पड़ी है। दुर्योधन तथा उसके सहायक मन्युमय वृक्ष हैं तथा युधिष्ठिर और उसके सहायक धर्ममय वृक्ष हैं। कौरवों के युद्ध में पाण्डवों की विजय अधर्म के ऊपर धर्म की विजय का भव्य निदर्शन है। महाभारत के दो प्रमुख पात्र युधिष्ठिर और दुर्योधन धर्म और अधर्म के प्रतिनिधि के रूप में चित्रित हैं। धर्माधर्म वृक्ष की कल्पना ध्यातव्य है-

दुर्योधनो मन्युमयो महाद्रुमः, स्कन्धः कर्णः शकुनिस्तस्य शाखाः।
दुःशासनः पुष्पफले समृद्धे, मूलं राजा-धृतराष्ट्रोऽमनीषी।।
युधिष्ठिरो धर्ममयो महाद्रुमः, स्कन्धोऽर्जुनो भीमसेनोऽस्य शाखाः।
माद्रीसुतौ पुष्पफले समृद्धे, मूलं कृष्णो ब्रह्म च ब्राह्मणाश्च।।
(आदिपर्व १.११०-१११)

महाभारतीय कथा का अभिधेयार्थ इसी धर्मविजय की अभिव्यजना में है। महाभारत धर्म का केवल शाब्दिक प्रतिपादन नहीं करता, प्रत्युत वह अपने कार्यों से, नाना घटनाओं से पाण्डवों के विषम स्थिति में निष्पादित कार्यकलापों से धर्म का व्यावहारिक प्रतिपादन भी निरन्तर करता है, इसके विषय में मतद्वैविध्य नहीं हो सकता। इसीलिए यह ग्रन्थ-रत्न अपनी सुभग शिक्षा धर्म के चयन के निमित्त देता है, क्योंकि धर्म ही परलोक जाने वाले प्राणी का एकमात्र बन्धु है। अर्थ तथा भार्या बन्धु के रूप में सामान्यतः प्रतिष्ठित माने जाते हैं, परन्तु निपुण व्यक्तियों के द्वारा सेवित होने पर भी ये दोनों न तो आप्तभाव-मित्रभाव

को ही प्राप्त करते हैं और न स्थिरता ही धारण करते हैं। विपरीत इसके, धर्म निश्चयेन हमारा आप्तपुरुष है तथा सर्वदा स्थायी नित्य-तत्त्व है। फलतः धर्म की उपासना ही कल्याणकारी मानव का एकमात्र कर्तव्य होना चाहिए महाभारत का यही निर्भ्रान्त और अनिवार्य उपदेश है।

**धर्मे मतिर्भवतु वः सततोत्थितानां, स ह्यनेक एव परलोकगतस्य बन्धुः।**
**अर्थाः स्त्रियश्च निपुणैरपि सेव्यमाना, नैवाप्तभावमुपयान्ति न च स्थिरत्वम्।।**
**(आदिपर्व २.३९१)**

## नारीधर्म

महाभारत पति और पत्नी दोनों को अपने आदर्श पर दृढ़ रहने की शिक्षा देता है। एक पति ही पत्नी का आदर्श है, जिसके जीवित रहने या मर जाने पर वह किसी दूसरे व्यक्ति को प्राप्त नहीं कर सकती-

**एक एव पतिर्नार्या यावज्जीवपरायणम्।**
**मृते जीवति वा तस्मिन् नावरं प्राप्नुयान्नरम्।।**

इसी प्रकार पति का आदर्श है एक पत्नीव्रत-एक ही पत्नी का धारण। यदि वह उसका परित्याग कर किसी दूसरी स्त्री को ग्रहण करता है, तो वह संसार में महापातकी होता है-

**भार्यां तथा व्युच्चरतः कौमारब्रह्मचारिणीम्।**
**पतिव्रतामेतदेव भविता पातकं भुवि।।**

सच तो यह है कि कुटुम्बरूपी 'वृत्त' को दोनों अर्धवृत्त मिलकर पूरा करते हैं- पतिव्रता नारी और पत्नीव्रती पुरुष। आदर्श परिवार और समाज के लिए दोनों ही पोषक तत्त्व हैं। परन्तु खेद है कि हिन्दू समाज ने प्रथम अंश पर जितना ध्यान दिया, उतना द्वितीय अंश पर नहीं। धर्मशास्त्र का किसी पर पक्षपात नहीं। उसने तो दोनों के लिए एक समान मान्य तथा उपयुक्त नियम बनाया है, परन्तु बहुतों को पता नहीं कि स्त्री के समान पुरुष को भी व्यभिचार का पातक लगता है और समाज के लिए व्यभिचारी पुरुष उतना ही हेय है जितनी व्यभिचारिणी नारी। समाज को उच्छृंखल बनाने का दोष स्वैरी पुरुष पर ही अधिक है। इसीलिए छान्दोग्य उपनिषद् में राजा अश्वपति की यह महत्त्वपूर्ण उक्ति है "न स्वैरी स्वैरिणी कुतः"। यदि स्वैरी-स्वेच्छाचारी पुरुष नहीं तो स्वैरिणी स्वेच्छाचारिणी स्त्री कहाँ? महाभारत भी इसे पूर्णतया मानता है।

महाभारत के द्वारा निर्दिष्ठ पतिव्रताओं में पतिव्रता नारियों की अमिट छाप भारतीय

समाज तथा साहित्य के ऊपर सदा के लिए पड़ी हुई है। जिसमें एक है सावित्री और दूसरी है दमयन्ती। सावित्री का पवित्र चरित्र इतना पुरातन, प्रामाणिक तथा अनुकरणीय है कि जनकनंदिनी जानकी ने भी अपने लिए अनुसरणीय नारी-चरित्र में उसका उल्लेख किया है।

> लोपामुद्रा यथागस्त्यं सुकन्या च्यवनं यथा।
> सावित्री सत्यवन्तं च कपिलं श्रीमती यथा।।
> सौदासे मदयन्तीव केशिनी सगरं यथा।
> नैषधं दमयन्तीव भैमी पतिमनुव्रता।।
> (वा.रा. सुन्दकाण्ड २४.११.१२)

विपत्ति के दिनों में भी अपने पति की सेवा में दत्तचित्त दमयन्ती का पावन उदात्त चरित्र 'नलोपाख्यान' में बड़ी श्रद्धा से वेदव्यास ने अंकित किया है। महाभारत ने इन दो नारी-चरित्रों का गौरवपूर्ण रोचक चित्रण कर पातिव्रत-धर्म के आदर्श का, गौरव तथा महत्त्व का जीवन्त चित्र हमारे सामने प्रस्तुत किया है। सतीप्रथा का उदय ऐसे ही पावन युग में हुआ था। जब पति के दिवंगत होने पर भारतीय पतिपरायण उसकी चिता पर अपने जीवन की आहुति देना ही अपना पवित्र धर्म समझती थी। महाभारत के युग में सती के अनेक दृष्टान्त मिलते हैं। पाण्डु के मरने पर माद्री उनके साथ सती हो गयी थी और श्रीकृष्ण के तिरोधान के बाद इन्द्रप्रस्थ में उनकी कितनी ही स्त्रियाँ सती हो गई थीं। कहने की आवश्यकता नहीं कि पातिव्रतधर्म को पूर्ण मान्यता देने वाले समाज में ही सती-प्रथा का प्रचार सम्भव है और महाभारत का युग सामाजिक दृष्टि से ऐसा ही समुन्नत तथा उदात्त युग था।

# महाभारत में वर्णित राजनीति एवं युद्ध नीति

## राजनीति

आज जिसे हम 'राजनीति' या 'राजनय' कहते है, उसी की, प्राचीन सन्दर्भो में, 'राजधर्म' संज्ञा थी। महाभारत राजधर्म के तथ्यों से भरा पड़ा है। शान्तिपर्व में राजधर्म (राजनय) का विशेष रूप से निरूपण हुआ है। इसके अतिरिक्त प्रायः पूरे महाभारत में प्रसङ्गानुकूल राजधर्म की बातें कही गयीं हैं। राजधर्म का निरूपण जिन अन्य स्थलों पर विशेषतः हुआ है उनमें सभापर्व (नारद और कणिक के प्रसङ्ग), उद्योगपर्व (विदुर-प्रसङ्ग) और आश्रमवासिकपर्व (धृतराष्ट्र की जिज्ञासाविषयक प्रसङ्ग) मुख्य है। शान्तिपर्व समेत इन स्थलों का आलोचन करने से हमें महाभारत के राजधर्म (राजनय) के स्वरूप का ज्ञान होता है। राजा का स्वरूप और राजा की आवश्यकता, राजाविहीन समाज की दशा, राजा द्वारा राज्य की व्यवस्था और प्रजापालन आदि राजधर्म के मुख्य विवेच्य विषय हैं।

महाभारत में राजा और राज्य की उत्पत्ति के सम्बन्ध में सङ्केत किया गया है। युधिष्ठिर के प्रश्न के उत्तर में भीष्म ने बताया है कि आदिकाल (सत्ययुग) में न राजा था, न राज्य। कोई शासन व्यवस्था न भी। केवल धर्मानुशासन था। प्रजा धर्म के भय से अपने-अपने कर्तव्यों का पालन करती थी। किन्तु आगे चलकर समाज में लोभ और मोह व्याप्त हो गया। समाज को उच्छृङ्खल देखकर देवताओं की प्रार्थना पर ब्रह्मा ने शास्त्र और दण्डनीति की रचना की और नारायण की सहायता से एक राजा का निर्माण किया जो पृथ्वी पर शासन कर सके।[1] पृथ्वी के प्रथम राजा के सम्बन्ध में महाभारत में ही दो कथानक प्राप्त होते हैं। एक के अनुसार आदि राजा 'पृथु' या 'वैन्य' थे।[2] दूसरे कथानक के अनुसार राजा 'मनु' थे।[3]

'राजते इति राजा' जो लोगों के बीच चमकता हो, दीप्त हो, वह राजा है। प्राचीन अवधारणा के अनुसार, राजा में ईश्वर का अंश होता है। इन्द्र-सूर्य, अग्नि-यम आदि देवताओं की सृष्टि जिन उपादानों से होती है, उन्हीं उपादानों से राजा की भी सृष्टि होती है। इसीलिए राजा का तेज सबसे बड़कर होता है। महाभारत (श्रीमद्भगवद्गीता) में भगवान् श्रीकृष्ण ने स्वयं कहा है कि मनुष्यों में राजा मै ही हूँ-'नराणाञ्च नराधिपम्'। (भीष्मपर्व ३४. २७) इसका अभिप्राय यह है कि राजा में मनुष्यत्व का पूर्ण विकास होता है, अतएव वह भगवान् का विभूतिस्वरूप है।

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, ५९. १४-१०९

२. वही

३. शान्तिपर्व, ६७. १७-३२

अराजक समाज तरह-तरह की बाधाओं, विपत्तियों, समस्याओं से घिरा रहता है, अतः समाज का सञ्चालन करने के लिए एक सुदृढ़ व्यवस्था की आवश्यकता होती है। जैसा कि कहा जा चुका है, धर्म वह महती व्यवस्था है, जिसके अनुशासन से प्राचीनकाल में समाज का सञ्चालन होता था। धर्मानुशासन के कमजोर पड़ जाने पर दण्डादि नीतियों के बलपर समाज का सञ्चालन करने की समभावना के आधार पर सर्वसम्प्रभुताप्राप्त योग्य व्यक्ति की आवश्यकता हुई, जिसके निर्देशन में समाज में सुव्यवस्था स्थापित की जा सके। यहीं से राजा और राज्य का उदय हुआ। कहते हैं कि प्रजा पर राजा नहीं अपितु राजा का प्रभाव (गुण, योग्यता और शक्ति-भय) शासन करता है राजा और राज्य-शासन के भय से ही मानव-समाज में सुव्यवस्था और शान्ति बन पाती है। राजा ही प्रजा के पालन, नियंत्रण और धर्माचरण का मुख्य हेतु होता है। अराजक राज्य में मात्स्यन्याय का बोल-बाला रहता है। जैसे बड़ी मछली, छोटी मछलियों को तंग करती है और उन्हें अपना आहार तक बना लेती है, उसी तरह राजाविहीन राज्य (समाज) में प्रबल मनुष्य निर्बलों को संत्रस्त कर उनका सर्वस्व आहरण तक कर लेते हैं। अतः समाज को अराजकता की स्थिति में छोड़ना किसी भी काल में युक्तिसंगत नहीं माना गया है। राजदण्ड के भय से प्रत्येक नागरिक अपने-अपने कर्तव्य का पालन करता है। राजा ही धर्म और धर्म के हेतुओं का प्रवर्तक होता है। समर्थ राजा के राज्य में यज्ञादि के सम्पादन से सुवृष्टि होती है और सुवृष्टि से धन्यधान्य की समृद्धि होती है तथा प्रजा सुखी और सन्तुष्ट रहती है। राजा, प्रजा को आन्तरिक और बाह्य् शत्रुओं के भय से भी त्राण दिलाता है इस प्रकार राजा लोकस्थिति का मूल होता है। इसलिए अपनी सुख-समृद्धि रूप उन्नति के लिए प्रजा को राजा का वरण कर लेना ही उचित होता है।[1] प्राचीन काल में राजा का चयन प्रजा मिलकर करती थी और उसे नियुक्त करने में साधारण प्रजाजन का भी अधिकार था। बाद में चलकर राजपद वंशपरम्परागत उत्तराधिकार के रूप में भी प्राप्त होने लगा । महाभारत का अवलोकन करने से यह ज्ञात होता है कि प्रजा चाहते हुए भी युधिष्ठिर को अपना राजा न बना सकी और दुर्योधन ने राजपद उत्तराधिकार से प्राप्त कर लिया। सदाचारी और योग्य होते हुए भी युधिष्ठिर राजपद से वञ्चित रहे और दुराचारी तथा अयोग्य दुर्योधन शासक बना रहा। वर्णनों से प्रतीत होता है कि दुर्योधन ने अपना राजपद सुरक्षित रखने की दृष्टि से प्रजा को सुखी और सन्तुष्ट रखने का प्रयत्न किया किन्तु अन्ततः युधिष्ठिर ने न्यायधर्मपूर्वक युद्ध द्वारा अपना हक पा लिया।

महाभारत-शान्तिपर्व के राजधर्मानुशासन प्रकरण में राजधर्म का महत्त्व, उसकी श्रेष्ठता और राजा के आदर्श चरित्र पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। सभी वर्णाश्रमधर्मों का पालन करने और पुरुषार्थचतुष्टय का हेतु होने से राजधर्म सभी धर्मो का मूल कहा गया

---

१. एवं ये भूतिमिच्छेयुः पृथिव्यां मानवाः क्वचित्। कुर्युः राजानमेवाग्रे प्रजानुग्रहकारणात्।। इत्यादि।
शान्तिपर्व, ६७.३३-३५

है। राजधर्म की उपेक्षा करके कोई भी धर्म समुन्नत नहीं हो सकता। जैसे हाथी के पद-चिह्न में सभी जीवों के पदचिह्न बिलीन हो जाते हैं, उसी प्रकार राजधर्म में ही सभी धर्म सन्निहित हैं। इसलिए राजधर्म की सर्वश्रेष्ठता देखते हुए राजा को चाहिए कि प्रजा के प्रति अपने दायित्वों का समुचित निर्वाह करने के लिए वह मनोयोगपूर्वक आदर्श आचार संहिता के अनुरूप अपने चरित्र का निर्माण और विकास करे।[1] इसी से राज्य में स्थायित्व और सुव्यवस्था आती है, क्योंकि 'यथा राजा तथा प्रजा।'

समाज में सुव्यवस्था की दृष्टि से क्षत्रियधर्म अन्यन्त महत्त्वपूर्ण है। उसका यथोचित पालन करने से क्षत्रिय इहलोक में अक्षय यश और परलोक में अनन्त सुख प्राप्त करता है। समुचित प्रजापालन मात्र से ही राजा मोक्ष का अधिकारी हो जाता है।[2] वस्तुतः राजा वही है जिसके राज्य में प्रजा आनन्दपूर्वक जीवन व्यतीत करे। (राजा प्रजारञ्जनात्) प्रजा को सन्तुष्ट और सुखी रखने वाले राजा का ऐश्वर्य चिरस्थायी होता है।[3] उद्यमी और पुरुषार्थ सेवी राजा सफल होता है। शौर्य, गाम्भीर्यादि गुणों से युक्त सत्यनिष्ठ राजा की भाग्यलक्ष्मी सदैव उसके साथ रहती है। राजा के स्वभाव में वसन्तु ऋतु के सूर्य के समान मृदुता और कठोरता-दोनों का होना प्रजा के हित में होता है। जैसे गर्भिणी स्त्री अपने गर्भस्थ शिशु की हितकामना से अपनी प्रिय से प्रिय वस्तु का परित्याग कर देती है, वैसे ही राजा को भी सर्वहित व्रत का आचरण करना चाहिए। समय और मनुष्य की सही पहचान तथा उनका सदुपयोग करने की क्षमता राजा के बल में वृद्धि करती है। राजा को स्वविवेक से निर्णय लेना चाहिए किन्तु साथ ही आप्त पुरुषों से परामर्श भी करना चाहिए। राजा एकान्ततः किसी पर पूर्ण विश्वास न करे और अपने को ऐसा बनाये कि प्रजा उस पर पूर्ण विश्वास करे।[4] प्रभारी राजा हर प्रकार से असफल रहता है तथा आलसी राजा की राज्यलक्ष्मी उससे रूठ जाती है। उपकारी के प्रति कृतज्ञता, गुरुजनों से दृढ़ भक्ति तथा जितेन्द्रियता आदि गुण राजा में होने चाहिए। अधीनस्थ अधिकारियों और कर्मचारियों के प्रति उसका व्यवहार मृदु होना चाहिए तथा अच्छे कार्यों के लिये उन्हें पुरस्कृत भी करते रहना चाहिए। राजा को शस्त्र के साथ ही शास्त्र का भी अभ्यासी होना चाहिए और उन्हें पाण्डित्य और नैपुण्य प्राप्त करना चाहिए। उदार तथा दानी राजा सर्वत्र प्रशंसनीय होता है। राजा को किसी भी कार्य में 'अति' की सीमा तक नहीं जाना चाहिए। प्रत्येक कार्य में औचित्य का ध्यान रखना चाहिए। प्रजा में भेद-भाव की दृष्टि नहीं रखनी चाहिए। राजा

---

१. बाह्वायत्तं क्षत्रियैर्मानवानां लोकश्रेष्ठं धर्ममासेवमानैः।
सर्वे धर्माः सोपधर्मास्त्रयाणां राज्ञो धर्मादिति वेदाच्छृणोमि।।
यथा राजन् हस्तिपदे पदानि संलीयन्ते सर्वसत्त्वोद्भवानि।
एवं धर्मान् राजधर्मेषु सर्वान् सर्वावस्थान् सम्प्रलीनान् निबोध।। इत्यादि। शान्तिपर्व,६३.२४-३०।

२. शान्तिपर्व, अध्याय-६४

३. वही, अध्याय-५७

४. वही, अध्याय-५८

को दुष्ट-दमन और शिष्ट-पालन में अनुरक्त होना चाहिए। राजा को चाहिए कि वह अपराध के अनुसार ही अपराधी को कठोर दण्ड दे। किसी भी दुष्ट को क्षमा न करे। यदि प्रजा के धर्म का भागी राजा होता है तो वह प्रजा के पाप का भी भागी होता है। अतः सर्वात्मना प्रयत्न यह करना चाहिए कि उसके राज्य में पाप का अङ्कुर भी दिखाई न दे।

रागद्वेष का परित्याग करके, लोक-परलोक का विचार करके धर्माचरण करना, बिना अत्याचार किए अर्थोपार्जन करना, शूर होते हुए भी आत्मश्लाघा न करना तथा दाता होते हुए भी अपात्र को दान न करना-ये राजा के विहित कर्म है। पूजार्ह की पूजा करना और दम्भ न करना राजा के लिए अपरिहार्य है। राजा यदि आहार-विहार में संयम नहीं रखता तो वह श्रीहीन हो जाता है। राजकार्य में एकाग्रचित्त होना चाहिए। राजा को चाहिए कि वह काम और क्रोध को जीतकर प्रजा का पालन करे। जो राजा इनके वश में होकर अनुचित कर्म करता है, शीघ्र ही उसका पतन हो जाता है। प्रजा का उत्पीड़न करके अर्थवृद्धि का प्रयास करना वैसे ही है जैसे गाय के थन में छेद करके दूध निकालना। ऐसे लोभी और अत्याचारी राजा का शीघ्र ही विनाश हो जाता है।[1] जिस प्रकार सभी जीवों का अस्तित्व मेघों पर निर्भर करता है और सभी पक्षी मीठे फल वाले वृक्ष की शरण चाहते हैं वैसे ही प्रजा भी योग्य और हितरक्षक राजा के आश्रय में स्वयं को निरापद समझती है।[2] शान्तिपर्व के सत्तरवें अध्याय में भी इसी प्रकार राजा के छत्तीस गुणों का वर्णन किया गया है।

सचिवों के उचित परामर्श का आदर करना राजा के लिए परम उपयोगी होता है, क्योंकि बिना किसी की सहायता के सर्वथा अकेले राजा शासन नहीं कर सकता। जिसके सेवक समझदार होते हैं और अपने स्वामी के प्रति श्रद्धा रखते है, वही राजा कौशलपूर्वक राज्य सञ्चालन कर सकता है। सन्तुष्ट और विश्वस्त कर्मचारियों से जिसके भण्डार की वृद्धि होती है, वही राजा सुखपूर्वक शासन करता है। इसलिये अधीनस्थ कर्मचारियों का सत्कार तो करना चाहिए किन्तु उन्हें कभी मुँह नहीं लगाना चाहिए। शासन के प्रति उत्तरदायी पदों पर कर्मचारियों की नियुक्ति में राजा को विशेष सावधानी बरतनी चाहिए। महत्त्वपूर्ण कार्यों का भार विश्वसनीय और निर्लोभी सेवकों को देना चाहिए। सचिवों के साथ शासननीति सम्बन्धी मन्त्रणा को गुप्त रखना चाहिए। जिस राजा का हर्ष और क्रोध कभी विफल नही होता, जो स्वयं विशेष कार्यों की निगरानी रखता है और जो आत्म-विश्वास से भरा रहता है, वही राजा सफल होता है।

महाभारत के अनुसार, राजा में आदर्श गृहस्थ के सम्पूर्ण सद्गुण होने चाहिए।[3]

---

१. शान्तिपर्व, अध्याय-७१

२. वही, अध्याय-७५

३. ऐतैरेव गुणैर्युक्तो राजा शास्त्रविशारदः। एष्टव्यो धर्मपरमः प्रजापालनतत्परः ।। इत्यादि।
शान्तिपर्व, ११८. १६-२३। उत्थानं हि नरेन्द्राणां बृहस्पतिरभाषत। नयानयविधानज्ञः सदा भव कुरुद्वह।।
दुर्द्दर्षो छिद्रदर्शी यः सुहृदामुपकारवान्। विशेषविच्च भृत्यानां स राज्यफलमश्नुते।।
सर्वसंग्रहणे युक्तो नृपो भवति यः सदा। उत्थानशीले मित्राढ्यः स राजा राजसत्तम।। वही,११८. ३२-३४

राज्य में सुव्यवस्था तथा शान्ति स्थापित करने के लिए राजा को अत्यन्त कठिन परिश्रम करना पड़ता है। राजा का पद अत्यन्त दायित्वपूर्ण है। महाभारतकार ने मनुवचन उद्धृत करते हुए राजा के चरित्र में पिजा, माता, गुरु, अग्नि, वैश्रवण, रक्षक और यम-इन सातों के गुण होने की बात कही है। पितृगुण से प्रजा के साथ पितृवत् व्यवहार करता है, माता के समान पालन करता है। अनिष्ट दूर करने के कारण अग्नि और दुष्टों को शासित करने के कारण यम के समान होता है। सत्पात्रों को दान देने से कुबेर और धर्मोपदेश देने के कारण गुरु होता है। प्रजा की हर प्रकार से रक्षा करने के कारण रक्षक होता है। करों के भार से जिसकी प्रजा कराहती है, उस राजा का पराभव हो जाता है। इसके विपरीत जो प्रजा सम्मानित होकर सरोवर में कमल की तरह उत्फुल्ल रहती है, वह राजा अत्यन्त सुखवाला होता है।[1] राजा को सदैव स्वकर्मनिरत रहना चाहिए। उसे शुभकर्मों का निष्पादक होना चाहिए। राजा हिम की तरह शीतल, अग्नि की तरह क्रूर और यम के समान विचारवान् होता है। शत्रु का मूलोच्छेद करने में हल तथा दुष्ट-दमन करने के लिए वज्र के समान होता है।[2]

राजा युग का स्रष्टा होता है। अच्छे शासन के फलस्वरूप यदि धर्म की वृद्धि हो तो वही कृतयुग है। यदि बुरे शासन से धर्म का ह्रास होता हो तो वही त्रेता, द्वापर तथा कलियुग होता है। इसलिए धर्मपालन में राजा को सदैव सतर्क दृष्टि वाला होना चाहिए, क्योकि राजा ही समय का शुभा-शुभ हेतु होता है।[3] सुखी और शान्त राज्य में प्रजा द्वारा किये गये धर्म का चतुर्थांश राजा को प्राप्त होता है।[4] राजा को चाहिए कि वह रात्रि के अन्तिम प्रहर में शय्या त्याग कर धर्मार्थ का चिन्तन करे।

प्रजा की रक्षा के साथ ही राजा को आत्मरक्षा के सम्बन्ध में भी सदैव सतर्क रहना चाहिए। अपने आन्तरिक शत्रुओं दर्पादि और अधर्म से दूर ही रहना चाहिए। बाह्य शत्रुओं के प्रति उसे सावधान रहना चाहिए। निगृहीत अमात्य, अपरिचित स्त्री, विषम पर्वत, अज्ञात स्वभाव हाथी, घोड़ा और सरीसृप के पास नहीं जाना चाहिए। यदि जाना अति आवश्यक हो तो सावधानीपूर्वक सुरक्षा उपायों के साथ जाना चाहिए किन्तु रात में एकदम नहीं जाना चाहिए।[5] राजा यदि रात में अन्तःपुर या नगर में एकाकी भ्रमण करे तो उसे अपना कवच

---

१. मातापिता गुरुर्गोप्ता वह्नि वैश्रवणो यमः। सप्त राज्ञो गुणानेतान् मनुराह प्रजापतिः।। इत्यादि। वही, १३६, १०३-११०

२. घटमानः स्वकार्येषु कुरुनिःश्रेयसं परम्। हिमाग्नियोरसदृशो राजा भवति कश्चन। लाङ्गलाशनिकल्पो वा भवेदन्यः परंतप।। वही, १५२. २०-२१

३. कालो वा कारणं राज्ञो राजा वा कालकारणम्। इति ते संशयो मा भूद् राजा कालस्य कारणम्।। शान्तिपर्व,६६. ७९ । राजा कृतयुगस्रष्टा त्रेताया द्वापरस्य च। युगस्य च चतुर्थस्य राजा भवति कारणम्।। वही, ६६. ९८

४. यं हि धर्मं चरन्तीह प्रजा राज्ञा सुरक्षिताः। चतुर्थं तस्य धर्मस्य राजा विन्दति भारत।। वही ६७. २७

५. शान्तिपर्व, ९०. २९-३२

धारण किये रहना चाहिए। आत्मसंयमपूर्वक शम वचनों द्वारा दूसरों में विश्वास पैदा करना चाहिए। अनागत विषयों के सम्बन्ध में सूझ-बूझ से कोई निर्णय लेना चाहिए। प्रजा में कुछ लोग अनायास ही दूसरों की शिकायत राजा से करते हैं। उनकी बातों पर ध्यान न देकर सत्यान्वेषण करना चाहिए। ऐसे लोगों की बातों पर सहसा विश्वास करके राजा न तो किसी को दण्डित करे और न ही पुरस्कृत।[1] राजा को अपने ज्ञाति सम्बन्धियों से वैर-विरोध नही करना चाहिए।[2]

कणिक के अनुसार, राजा अपने राज्य सञ्चालन में कूटिनीति का आश्रय लेने पर सफल होता है। वह स्वार्थसाधन में कूटनीति का आश्रय ले। कोयल की तरह प्रतिपाल्य का भी पालन दूसरों से कराये। पशुपालन तथा कृषि पर राजकोष का व्यय न करके सम्पन्न वैश्यों से कराये। शत्रु को जड़ सहित उखाड़ फेंकने में शूकरवत् प्रयत्नवान् हो। अपने को मेरु के समान दृढ़ और अविचलित रखे। अपने प्रसन्नता और क्रूरतादिभावों को छिपाने या प्रकट करने में नट का अनुकरण करे। धन की कामना दरिद्रवत् करे और मित्र के समान प्रजा के प्रति सद्व्यवहार करे।[3] राजा अपने शत्रु का भी कुशलक्षेम पूछे। अपने दोषों को छिपाये तथा अन्य के दोषों का परिज्ञान करे। आत्मगुप्ति में कूर्मवत् आचरण करे। अर्थचिन्ता में बगुले की तरह, पराक्रम में सिंह की तरह, गोपन में भेड़िये की तरह और शत्रुभेदन में बाण की तरह हो। शयन में मृग के समान सावधान रहे। भय न रहने पर भीत की तरह किन्तु भय आने पर निर्भय और धैर्यशाली होकर भय का सामना करे। राजकार्य में गुप्तचरों का विनियोग करे और शत्रु के साथ सन्धि होने पर भी निश्चिन्त न हो जाय।[4]

राजा कभी भी नृशंस व्यक्ति का विश्वास न करे। उसे किसी भी कार्य में नियुक्त न करे और न ही ऐसे आदमी को अपने पास रखे।[5] राजा को चाहिए कि वह मित्रद्रोह, निर्लज्ज और कृतघ्न व्यक्ति से कोई सम्बन्ध न रखे।[6]

राजा ही प्रजा का रक्षक होता है और राजा ही प्रजा का विनाशक भी।[7] राजा के पापों, दुराचारों और कुशासन से प्रकृति भी कोप करती है और राज्य में नाना प्रकार की व्याधियाँ, अतिवृष्टि, अनावृष्टि आदि उपद्रव होते हैं। राजा यदि नास्तिक और अधार्मिक

---

१. बहवो ग्रामवास्तव्या रोषाद् ब्रूयुः परस्परम्। न तेषां वचनाद्राजा सत्कुर्याद् घातयीत वा।।
शान्तिपर्व,१३२. ११
२. सम्मानयेत् पूजयेच्च वाचा नित्यं व कर्मणा। कुर्याच्च प्रियमेतेभ्यो नाप्रियं किञ्चिदाचरेत्।। वही ८०. ३८
३. शान्तिपर्व, अध्याय-१४०
४. वही अध्याय-१४०
५. वही अध्याय- १६४
६. वही, अध्याय-१७३, श्लोक- २०-२५
७. राजैव कर्ता भूतानां राजैव च विनाशकः।। इत्यादि, शान्तिपर्व, ९१. ९-१०

हो तो वह स्वयं तो नष्ट होता ही है प्रजा भी पीड़ित रहती है।

राजा की जरा सी भी त्रुटि उसके लिए अत्यन्त घातक हो सकती है और चञ्चल स्वभाव वाली राज्यलक्ष्मी सदा के लिए उसे छोड़कर जा सकती है। अतः राज्यलक्ष्मी को स्थिर प्रतिष्ठित करने के लिए राजा को सत्य, दान, व्रत, तप, धर्म और पराक्रम की उपासना करनी चाहिए।[1]

राज्य छोटा हो या बड़ा और राजा चाहे जितना भी धीर, वीर, पराक्रमी, जितेन्द्रिय और नयज्ञ क्यों न हो, राज्य के शासन का दायित्व, वह अकेले नहीं निर्वाह कर सकता।[2] अतः राज्य का शासन करने के लिए राजा को अपने सहायक रखने ही पड़ते हैं। मित्र, अमात्य (मन्त्री या सचिव), सेनापति, ग्रामणी, न्यायाधीश आदि की सहायता से ही राजा राज्य का सञ्चालन करता है। सच्चरित्र, विश्वसनीय, वीर, शास्त्रज्ञ, कृतज्ञ और बुद्धिमान् सहायकों के सहयोग से राजा प्रत्येक कार्य सिद्ध कर सकता है।[3] अपने सहायकों की नियुक्ति में राजा को अत्यन्त सावधानी बरतनी चाहिए। शीलवान्, कुलीन, विद्वान्, धर्मार्थ कुशल ब्राह्मण को ही मन्त्रिपद पर नियुक्त करना चाहिए।[4] ब्राह्मण की सलाह के बिना कोई भी क्षत्रिय राजा दीर्घकाल तक राज्य नहीं कर सकता। अच्छी तरह परीक्षा किये बिना जो राजा सचिव की नियुक्ति करता है, वह सङ्कट में पड़ता है। अनाचारी और अकुलीन सचिव राजा को विपन्न कर देता है। कुलीन सचिव अपमानित होने पर भी राज्य का अहित नहीं सोचता। जिस राजा का मंत्री कुलीन, निर्लोभ, देशकालज्ञ और अर्थचिन्तापरायण होता है, वह राजा निश्चिन्त हो राज्यसुखोपभोग कर सकता है।[5] मन्त्री के धर्मज्ञ होने पर राज्य में मङ्गल ही रहता है। अतएव राजा को अच्छी तरह देखभाल कर शास्त्रज्ञ, कृतज्ञ, देशकालज्ञ, इङ्गितज्ञ, प्राज्ञ, कुलीन, सदाचारी, सहिष्णु, बलवान्, निर्लोभ, शुभाकांक्षी, विनयसम्पन्न, मृदुभाषी, धीर, सन्धिविग्रहज्ञाता और प्रियदर्शी व्यक्ति को मन्त्री बनाना चाहिए। राज्य की समृद्धि, सुख, शान्ति और विस्तार के लिए राज्य के सञ्चालक मण्डल में ऐसे मन्त्रियों का होना नितान्त आवश्यक है।[6] शूर, शिष्ट, नीरोग, सम्मानित, विद्वान्, धार्मिक, स्थिरमना और स्वामिभक्त तथा देशभक्त (प्रजाप्रिय) व्यक्ति को मन्त्री[7] बनाकर

---

१. सत्ये स्थिताऽस्मि दाने च व्रते तपसि चैव हि। पराक्रमे च धर्मे च-।। शान्तिपर्व २२५.१२।
२. यदप्यल्पतरं कर्म तदप्येकेन दुष्करम्। पुरुषेणासहायेन किमु राज्ञा पितामह।। शान्तिपर्व,८०. १।
न ह्येको भृत्यरहितो राजा भवति रक्षिता। शान्तिपर्व, ११५. १२
३. अन्वेष्टव्याः सुपुरुषाः सहाया राज्यधारणे। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ११८. २४. २७।।
४. नापरीक्ष्य महीपालः सचिवं कर्तुमर्हति। इत्यादि।। वही, ११८. ४-१५
५. मन्त्रिणो यस्य कुलजा असंहार्याः सहोषिताः। इत्यादि।। वही, ११५. १६-१८
६. वही १८८. ४-१५
७. शूरान् भक्तानसंहार्यान् कुले जातानरोगिणः। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ५७. २३-२४

राजा सुखपूर्वक शासन करता है।

यदि अपना मित्र अपण्डित हो अथवा पण्डित होकर भी बहुभाषी हो तो राजा उसे किसी भी प्रकार के राज्यकार्य में नियुक्त न करे।[1]

राजशासन और आज्ञाप्रदान को छोड़कर शेष राज्यकार्य मन्त्री के अधीन होते हैं। अतः राजा और मन्त्री में परस्पर सौहार्द होना परम आवश्यक तथा राज्य के हित में होता है।[2]

राजा के राज्यकार्यविधायी मन्त्रिमण्डल में कितने सदस्य होने चाहिए, इस विषय में महाभारत में कोई एक निश्चित मत नहीं व्यक्त किया गया है। भिन्न-भिन्न स्थलों पर मन्त्रियों की संख्या अलग-अलग बताई गई है। मन्त्रियों की न्यूनतम संख्या तीन होनी चाहिए।[3] एक स्थल पर कहा गया है कि राजा पाँच बुद्धिमान् मन्त्रियों के परामर्श से कार्य करे।[4]

महाभारत के अनुसार विभिन्न वर्णों के कुल सैंतीस व्यक्तियों को सभासद बनाया जाना चाहिए। विद्वान्, स्नातक और प्रत्युत्पन्न मति वाले चार ब्राह्मण, उसी प्रकार गुण सम्पन्न, बलवान् और शस्त्रपाठी आठ क्षत्रिय, वित्तवान्-श्रद्धालु इक्कीस वैश्य और विनीत, पवित्र तथा नित्य कर्मानुष्ठानी तीन शूद्रों को सभासद बनाना चाहिए। इसके अतिरिक्त शुश्रूषा-श्रवण, ग्रहण, धारण, ऊहन, अपोहन, विज्ञान, तत्त्वज्ञान- इन आठ गुणों से युक्त, प्रगल्भ, अनसूयक, श्रुतिस्मृति का ज्ञाता, विनयी, समदर्शी, कार्यपटु, सत्परामर्शदाता, अव्यसनी तथा प्रौढ़ आयु के एक सूतजातीय व्यक्ति को अमात्य रूप में नियुक्त करने का विधान है।[5] उपर्युक्त सैंतीस सभासदों में से चार ब्राह्मण, तीन शूद्र और एक सूत-इन आठ को मन्त्रिपद देने का नियम था और इन्हीं आठ के परामर्श से राजकार्य करने का निर्देश दिया गया है। एक मन्त्री को एक ही विभाग देना चाहिए। एक ही विभाग कई मन्त्रियों के बीच देना उचित नहीं है।[6]

राजा के परामर्शक मित्रों को चार श्रेणियों में विभक्त किया गया है-सहार्थ, भजमान,

---

१. अपण्डितो वापि सुहृद् पण्डितो वाप्यनात्मवान्। नापरीक्ष्य महीपालः कुर्यात् सचिवमात्मनः।।
उद्योगपर्व, ३८. १९

२. शान्तिपर्व ५७-२४

३. तस्मात् सर्वगुणैरेतैरुपपन्नाः सुपूजिताः। मन्त्रिणः प्रकृतिज्ञाः स्युस्त्र्यवरा महदीप्सवः।। शान्तिपर्व, ८३.४७

४. परीक्ष्य च गुणान् नित्यं प्रौढभावान् धुरन्धरान्। पञ्चोपधाव्यतीतांश्च कुर्याद् राजार्थकारिणः।।
वही, ८३. २२) अन्यत्र आठ मन्त्रियों की नियुक्ति करने का विधान बताया गया है।
(अष्टानां मन्त्रिणां मध्ये मन्त्रं राजोपधारयेत्। शान्तिपर्व, ८५.११

५. चतुरो ब्राह्मणान् वैद्यान् प्रगल्भान् स्नातकाञ्छुचीन्। क्षत्रियांश्च तथा चाष्टौ बलिनः शस्त्रपाणिनः ।।
इत्यादि। वही ८५. ७-१०

६. द्रष्टव्य, शान्तिपर्व, ८५. ११ पर नीलकण्ठकृत टीका।

सहज और कृत्रिम। 'सहार्थ' वह मित्र है जो राजा को परामर्श देता है कि शत्रु को हम दोनों मिलकर जीतेंगे। 'भजमान' वह मित्र है जो वंशानुक्रम से राजवंश की सेवा में हो। 'सहज' मित्र वे हैं जो राजा के चचेरे, मौसेरे या फुफेरे आदि भाई होते हैं। वेतनभोगी या धन लेकर कार्य करने वाले राजा के हितैषी और प्रिय व्यक्ति 'कृत्रिम' मित्र कहे जाते हैं।[1] जो धर्मात्मा और सत्यनिष्ठ व्यक्ति होता है, वह सदैव सब का मित्र होता है। उपर्युक्त मित्रों में भजमान सहज कोटि के मित्र उत्तम कहे गए हैं क्योंकि शेष प्रकार के मित्र सामान्य सी बात पर भी राजा के विरुद्ध हो जाते हैं।[2]

नारदोपदिष्ट राजधर्म के अनुसार, आत्मसंयमी, कुलीन, कार्यपटु, बहुदर्शी एवं वृद्ध व्यक्ति को अमात्य पद पर नियुक्त करना उचित है, क्योंकि राजा की विजय और ऐश्वर्य तो मन्त्रियों के ही अधीन रहता है।[3] प्रजा, वंश, धन, अमात्य और बाहु-इन पाँचों बलों से बलीयान् राजा समस्त भूमण्डल पर शासन कर सकता है। अतः अमात्यबल की उपेक्षा करना ठीक नहीं है।[4] राजा को किसी भी प्रकार का कार्य हो, इस विषय में निर्णय लेने से पहले अपने मन्त्रियों से परामर्श अवश्य कर लेना चाहिए। संवृतमन्त्र और शास्त्रवेत्ता मन्त्री ही राज्य की रक्षा करने में समर्थ होता है।[5]

मन्त्रगुप्ति (राज्यकार्य सम्बन्धी सलाह-मशविरा को प्रकाशित न करना) राजा का श्रेष्ठ गुण होता है। अतः मन्त्रणा को अत्यन्त गोपनीय रखना चाहिए। जैसे शरत्काल में मोर मौन रहता है, वैसे ही मन्त्रणा के विषय में राजा को भी मौन का आश्रय लेना चाहिए। मन्त्रणा राजा के कवच के समान होती है; अतः राजा के हितैषी अमात्य भी मन्त्रणायें गुप्त रखते हैं। जिस राजा की मन्त्रणा को निकटतम और प्रियतम सम्बन्धी भी नहीं जान पाता, वही राजा सफल होता है। कार्यविषयक मन्त्रणा कार्य सम्पन्न हो जाने पर स्वयमेव प्रकाशित हो जाती है किन्तु कार्य होने से पूर्व उसके सम्बन्ध में किए गए निश्चय का ज्ञान प्रकट हो जाने पर कार्य की सम्पन्नता सन्दिग्ध हो जाती है। इस प्रकार मन्त्रभेद अकल्याण का हेतु है। अतः कार्य होने से पूर्व मन्त्रणा को प्रकट नहीं करना चाहिए। जो राजा और मन्त्री, मन्त्रणासंवरण में पटु और धैर्यवान् होते हैं, उनकी कार्यसिद्धि में कोई सन्देह नहीं रहता।[6] इस ओर राजा और मन्त्री को सदैव सतर्क रहना चाहिए।[7] किसी गम्भीर विषय पर एक साथ कई मन्त्रियों से मन्त्रणा करना उचित नहीं होता। उस विषय पर अमात्यों की राय

---

१. चतुर्विधानि मित्राणि राज्ञां राजन् भवन्त्युत। सहार्थो भजमानश्च सहजः कृत्रिमस्तथा।। शान्तिपर्व ८०,३-५
२. चतुर्णां मध्यमौ श्रेष्ठौ-। वही, ८०.६
३. कच्चिदात्मसममा वृद्धाः शुद्धाः सम्बोधनक्षमाः। इत्यादि।। सभापर्व, ५, २६-२७
४. बलं पञ्चविधं नित्यं पुरुषाणां निबोध मे। इत्यादि।। उद्योगपर्व ३७. ५२-७७
५. कच्चित् संवृतमन्त्रैस्तैरमात्यैः शास्त्रकोविदैः। राष्ट्रं सुरक्षितं तात...।। सभापर्व, ५.२८
६. कच्चिन्मन्त्रयसे नैकः कच्चिन्न बहुभिः सह। कच्चित्ते मन्त्रितो मन्त्रो न राष्ट्रं परिधावति।। सभापर्व, ५. ३०
७. दोषांश्च मन्त्रभेदस्य ब्रूयास्त्वं मन्त्रिमण्डले। इत्यादि।। आश्रमवासिकपर्व, ५.२५

अलग-अलग लेनी चाहिए। मन्त्रणा के स्थान और समय का निर्धारण अच्छी तरह सोच-विचार कर स्थिर करना चाहिए। यद्यपि राजप्रासादों में मन्त्रणा कक्ष हुआ करते थे तथापि वन में किसी एकान्त स्थान में तृणरहित भूमि पर बैठकर मन्त्रणा करना उचित है। घास पर बैठने पर निकटवर्ती गुप्तचर की पगध्वनि सुनाई नहीं देती। मन्त्रणा का समय रात्रि में नहीं रखना चाहिए, क्योंकि शत्रु के गुप्तचर अँधेरे में छिपकर सुन सकते हैं।[1] मन्त्रणागृह को चारों ओर से घेर कर उसकी सुरक्षा का सर्वोत्तम प्रबन्ध करना चाहिए।[2] मन्त्रणास्थल के पास किसी भी सन्दिग्ध व्यक्ति की उपस्थिति निषिद्ध कर देनी चाहिए और इसलिए सावधानीपूर्वक उसके आस-पास बौने, कुबड़े, लँगड़े-लूले, अँधे, गूँगे, बहरे, कृश, मूर्ख, स्त्री और नपुंसक को जरा भी न फटकने नहीं देना चाहिए।[3] महाभारत में विदुर ने मन्त्रणा करने के लिए पहाड़ या निर्जन प्रासाद को उपयुक्त स्थल बताया है।[4] किसी गम्भीर विषय पर मन्त्रणा करनी हो तो नाव में बैठकर निर्जन स्थान में जाय और इसका ध्यान रखे कि आवाज नाव से बाहर न जाय। मन्त्रणा करने वालों पर अन्य की दृष्टि भी न पड़े और आँख, मुँह, हाथ आदि की भावभङ्गिमा भी वर्जनीय है।[5]

मन्त्रणास्थल पर या उसके निकट जिनकी उपस्थिति वर्जित कही गयी है, वे हैं- मनुष्य-भाषा का अनुकरण करने वाले पक्षी, बन्दर, पङ्गु, अल्पप्रज्ञ, दीर्घसूत्री, चारण, आलसी, हर्षोन्मत्त, अनुरक्त और दण्डित मंत्री या राजसेवक, अविद्वान्, शत्रुसेवी, लोभी, अशुचि, क्रोधी, राजदण्डप्राप्त और नया बना हुआ मित्र।[6] अपरिणामदर्शी अथवा अदूरदर्शी व्यक्ति से मन्त्रणा नहीं करनी चाहिए। जिनसे मन्त्रणा की जाय वे मेधावी, पण्डित, कृतप्रज्ञ हों।[7] मन्त्रणा के योग्य व्यक्तियों में आप्त और विश्वस्त मंत्रियों से भी बढ़कर स्थान राजपुरोहित का होता है। राज्य की समुन्नति के लिए राजा को निरन्तर अपने हितैषियों से मन्त्रणा करते रहना चाहिए।[8]

जिस विषय पर मन्त्रणा की जाय, उस विषय पर मन्त्रणा के पश्चात् तुरन्त कार्य प्रारम्भ कर देना चाहिए।[9] मन्त्रियों के एकमत होने पर तो तत्काल कार्यारम्भ कर दे किन्तु

---

१. न च रात्रौ कथञ्चन। वही, ५. २३
२. सुसंवृतं मन्त्रगृहं स्थलं चारुह्य मन्त्रयेः। वही,५.२२
३. न वामनाः कुब्जकृशा न खञ्जा, नान्धो जडः स्त्री च नपुंसकं च। न चात्र तिर्यक् च पुरो न पश्चान्नोर्ध्वं न चाधः प्रचरेत् कथंचित्।। शान्तिपर्व, ८३. ५६
४. गिरिपृष्ठमुपारुह्य प्रासादं वा रहो गतः। उद्योगपर्व ३८.१७
५. शान्तिपर्व, ८३.५७
६. नासुहृत् परमं मंत्रं भारतार्हति वेदितुम्। उद्योगपर्व, ३८. १८। वानराः पक्षिणश्चैव ये मनुष्यानुसारिणः। इत्यादि।। आश्रमवासिकपर्व ५, २३-२४। अल्पप्रज्ञैः सह मन्त्रं न कुर्यान्न दीर्घसूत्रै रभसैश्चारणैश्च। उद्योगपर्व,३३. ७३। मन्त्रिण्यननुरक्ते तु विश्वासो नोपपद्यते। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ८३. ३०-३१
७. केवलात् पुनरादानात् कर्मणो नोपपद्यते। परामर्शो विशेषाणामश्रुतस्येह दुर्मतेः।। शान्तिपर्व, ८३. २८। योऽमित्रैः सह सम्बद्धो न पौरान् बहुमन्यते। इत्यादि।। वही, ८३, ३६-४६
८. मन्त्रिणां मन्त्रमूलं हि राज्ञो राष्ट्रं विवर्धते। इत्यादि।। वही, ८३. ४८-५२
९. वही, ८३, ५३-५४

यदि मतवैभिन्न्य हो तो अपने गुरु अथवा बुद्धिमान् जितेन्द्रिय ब्राह्मण से भी परामर्श करके तब कार्यारम्भ करना चाहिए।

मन्त्रियों के प्रति राजा का व्यवहार सौम्य, नम्र और आदरयुक्त होना चाहिए। केवल धन के बल से किसी को भी नहीं अपनाया जा सकता। मित्र की प्राप्ति सरल है किन्तु मैत्री की रक्षा कठिन है। उन्नति की इच्छा वाला कोई भी राजा किसी भी सभासद् को असन्तुष्ट न करे। यदि राजा से उन्हें यथोचित सम्मान न मिले तो नाना प्रकार के अनिष्ट हो सकते हैं। राजा को प्रातःकाल ज्ञानवृद्ध हितैषियों की पूजा करनी चाहिए।[1] सदाचारी और सत्यनिष्ठ अमात्य, जो पूर्वजों की वशंपरम्परा से राजसभासेवी हो, को श्रेष्ठ कार्य-भार सौंपना चाहिए।[2] राजा को चाहिए कि वह यथोचित सम्मान देकर मन्त्रियों के हृदय पर अधिकार बनाये रखे।[3] राजा और राज्य का सर्वविध मङ्गल चाहने वाले अमात्य को राजा पितृवत् सम्मान दे तथा श्रद्धा-विश्वासपूर्वक उसे अपने पास रखे।[4] अमात्य के सम्मान से राज्य में सुख-शान्ति और समृद्धि आती है।[5] जो मन्त्री जिस योग्य हो उससे वैसा ही कार्य कराना चाहिए। उपयुक्त कार्य न मिलने से मन्त्री असन्तुष्ट हो सकता है।[6]

मन्त्री को राजा की अवज्ञा नहीं करनी चाहिए। उसे राजा की अनुमति लेकर ही राजकार्य करना चाहिए।[7] मन्त्री का कर्तव्य है कि वह राजा और राज्य के हित में, राजा के न पूछने पर भी उसे उचित सलाह दे। महाभारत में उत्तम मन्त्री के रूप में महात्मा विदुर के चरित्र में इस गुण का पर्याप्त विकास देखा जाता है। संसार में अप्रिय किन्तु हितकर बातों के वक्ता-श्रोता दुर्लभ ही हैं।[8] कोई मन्त्री या मित्र ऐसे होते हैं जो मैत्री टूट जाने (राजा के अप्रसन्न हो जाने) के भय से राजा को कर्तव्योपदेश नहीं देते और न ही उसके दोषों को बताते हैं। इसके विपरीत कुछ मित्र या मन्त्री ऐसे भी होते हैं। जो स्वार्थसिद्धि के लिए अथवा चाटुकारिता में सदैव राजा की बड़ाई ही करते रहते हैं। इस प्रकार के दोनों ही मित्र राजा के प्रच्छन्न शत्रु होते हैं।[9] राजा को चाहिए कि वह कटु किन्तु हितकारी बात

---

१. न विमानयितव्यास्ते राज्ञा वृद्धिमभीप्सिता। शान्तिपर्व, ११८. २४। प्रातरुत्थाय तान् राजन् पूजयित्वा यथाविधि।इत्यादि।। आश्रमवासिकपर्व, ५. ११,१२
२. अमात्यानुपधातीतान् पितृपैतामहान् शुचीन्। श्रेष्ठान् श्रेष्ठेषु कच्चित्त्वं नियोजयसि कर्मसु।। सभापर्व, ५.४३
३. पूजिताः संविभक्ताश्च सुसहायाः स्वनुष्ठिताः।। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ८०. २९-३०
४. मेधावी स्मृतिमान् दक्षः प्रकृत्या चानृशंस्यवान्।-स स्यात् परमपूजितः।शान्तिपर्व,८०.२२-२३-२४
५. शान्तिपर्व, ६८, ५६-५७
६. वही, ११९.३
७. राष्ट्रं तवानुशासन्ति मन्त्रिणो भरतर्षभ। इत्यादि।। सभापर्व, ५, ४४-४५
८. लभ्यते खलु पापीयान् नरः सुप्रियवागिह। अप्रियस्य हि पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः।। सभापर्व, ६४. १६
९. केचिद् हि सौहृदादेव न दोषं परिचक्षते। स्वार्थहेतोस्तथैवान्ये प्रियमेव वदन्त्युत।। इत्यादि।। सभापर्व, १३. ४९-५०

सुने और सुनकर अपने को सुधारने का प्रयत्न करे। जो व्यक्ति वस्तुतः राजा का मित्र और हितैषी है, वह बिना किसी भय या झिझक के राजा से अप्रिय किन्तु सत्य-हितकारी बात कह ही देता है। महात्मा विदुर ने धृतराष्ट्र को बताया था कि यथार्थतः धार्मिक मन्त्री वही होता है, जो राजा को प्रिय अथवा अप्रिय लगने का ख्याल किए बिना हितकर वचन कहता है। ऐसा ही मन्त्री राजा का श्रेष्ठ धन है।[1] मन्त्रित्व को यदि साधारण नौकरी समझा जाता तो मन्त्री के लिए इतनी निर्भयता सम्भव न होती। अतः अन्य अधिकारियों या कर्मचारियों की अपेक्षा मन्त्री का दायित्व गुरुतर होने से ही ऐसा है। विदुर, कौरवों के ज्ञाति सम्बन्धी थे, तभी इस प्रकार की स्पष्टवादिता का आश्रय ले पाते थे। अन्य मन्त्री वक्ता के लिए सदैव इस प्रकार के साहस का परिणाम शुभ नहीं होता था। उसे राजा का कोपभाजन बनना पड़ता था। अतः सैद्धान्तिक रूप से स्वीकृत और उचित होते हुए भी व्यवहारतः ऐसा करना सदा सम्भव नहीं होता। धृतराष्ट्र भी स्पष्टवादी विदुर की बातें सदैव सहन नहीं कर पाते थे और दुर्योधन तो विदुर को अपमानित भी कर देता था। यही कारण है कि महाभारत में ही एक स्थल पर कहा गया है कि राजा की इच्छा के विपरीत कोई अप्रिय बात उससे नहीं कहनी चाहिए।[2] महाभारत में मित्र (मन्त्री) बनाते समय राजा को ध्यान योग्य बातें अनेकत्र बताई गई हैं।[3]

महाभारत में वर्णित राजसभाओं का स्वरूप और उनकी कार्य-पद्धति का आलोचन करने से यह ज्ञात होता है कि उस काल की राजसभाओं में पण्डितों और ज्ञानियों का समादर होता था। राजसभा के स्थायी सदस्यों के अतिरिक्त भी अनेक ज्ञानी ऋषि-मुनि और विद्वान् उन राजसभाओं में आया-जाया करते थे। राजा उनके आगमन से प्रसन्न होते थे तथा उनका सेवा-सत्कार करके अपने को धन्य मानते थे। ऐसे ज्ञानी महात्माओं में नारद, व्यास, वसिष्ठ, लोमश, मार्कण्डेय और मैत्रेय के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। ये महात्मा राजा से उसका कुशलक्षेम पूछते, उन्हें हितकर उपदेश तथा प्रसन्न होकर आशीर्वाद देते थे। इनके साथ कभी-कभी इनकी शिष्य-मण्डली भी होती थी। राजा अनेक अवसरों पर इन्हें आमन्त्रित भी करता था। इनके उपस्थित होने पर ज्ञानचर्चायें हुआ करती थीं और राजा विनीत भाव से लोक तथा शास्त्र सम्बन्धी अपनी शङ्काओं या जिज्ञासाओं का समाधान भी पूछते थे। राजा इनके क्रोध अथवा अप्रसन्न होने से सदैव डरता था और इन्हें विविध प्रकार से अनुकूल रखने की चेष्टा करता था।

प्राचीन राजधर्म और राज्य-व्यवस्था की समीक्षा करने पर एक तथ्य निष्कर्षतः प्राप्त होता है कि तेजस्वी तपःपूत ब्राह्मण की ब्रह्मशक्ति तथा प्रजापालक क्षत्रिय का बाहुबल-इन

---

१. यस्तु धर्मपरश्च स्याद् हित्वा भर्तुः प्रियाप्रिये। अप्रियाण्याह पथ्यानि तेन राजा सहायवान्।। वही, ६४. १७

२. यतस्तस्यार्थो न रोचेत न तं तस्य प्रकाशयेत्। शान्तिपर्व, ८०.५

३. सभापर्व, अध्याय-५; शान्तिपर्व, अध्याय-६८. ८०, ८३ आदि

४. एवं यो धर्मविद् राजा ब्रह्मपूर्वं प्रवर्तते। जयत्यविजितामुर्वीं यशश्च महदश्नुते।। शान्तिपर्व, ७४. २१

दोनों की अभेदमैत्री होने पर ही राज्य का कल्याण और अभ्युन्नति हो सकती है, अन्यथा नहीं।[1] यही कारण है कि प्रत्येक कल्याणकामी पार्थिव का एक प्रबल पुरोहित हुआ करता था। राजनय का पालन करने वाले राजा अपने कार्यों का पर्यवेक्षण करने के लिये एक पुरोहित का श्रद्धापूर्वक चयन करते थे। सभासदों और मन्त्रियों की अपेक्षा राजपुरोहित के कर्तव्य और दायित्व गुरुतर होते थे। महाभारत में पुरोहित के लक्षण बताये गए हैं। जो ब्राह्मण अनिष्टशमन और इष्टसंवर्धन में समर्थ हो, मन्त्रवित्, विद्वान् और बहुश्रुत हो, राजा की धर्मार्थोन्नति कर सके, वह पुरोहित होने के योग्य है।[1] शुचि, सत्यवादी, धर्मात्मा, षडङ्गवेदनिरत, कृतात्मा ब्राह्मण ही पुरोहित पद का अधिकारी होता है। राज्य का सम्पूर्ण भार राजा पर होता है किन्तु राजा का सम्पूर्ण भार जो अपने ऊपर ले, वस्तुतः वही सच्चा पुरोहित है।[2]

समस्त श्रेयकर्मों में पुरोहित को अग्रस्थान प्रदान करने पर सिद्धि सुनिश्चित होती है। जो राजा पुरोहित और उसके उपदेशों का श्रद्धासहित अनुगमन करता है, उसके हाथ में पृथ्वी मण्डल का राज्य आ जाता है। राजा केवल साहस और पराक्रम से कोई बड़ा कार्य नहीं कर सकता। ब्राह्मणत्व से योग मिले बिना क्षत्रशक्ति निष्प्रभ ही रहती है। ब्राह्मण के आदेशानुसार परिचालित राज्य निरापद होता है।[3] पुरोहित राज्य का स्वामिपद स्थानीय होता है।[3] पुरोहित की ही तरह ऋत्विक् भी राज्य का स्वामी माना जाता है। राजाओं के शान्ति और पुष्टि कर्म करने के लिए ऋत्विक् की आवश्यकता होती है। ऋत्विक् को वेद तथा मीमांसाशास्त्र का पण्डित होना चाहिए। समदर्शिता, शम, दम, सत्यनिष्ठा, प्रज्ञा आदि गुणों से युक्त तेजस्वी ब्राह्मण का ऋत्विक् के रूप में वरण करके राजा उसे यथोचित सम्मान प्रदान करे और ऋत्विक् भी राजा के कल्याण के लिए सदा यज्ञ-यागादि का अनुष्ठान करे।[4] मूर्ख और कदाचार ब्राह्मण को कथमपि ऋत्विक् नहीं नियुक्त करना चाहिए। धर्मनिष्ठ शास्त्रज्ञ ब्राह्मण की वन्दना करके उसके आदेशनुसार राजा कार्य करे।[5] ब्राह्मण क्षत्रिय का परम सहायक होता है। अतः राजा को चाहिए कि ऋत्विक् और पुरोहित तथा अन्य शास्त्रज्ञ

---

१. वेदे षडंगे निरताः शुचयः सत्यवादिनः। धर्मात्मानः कृतात्मानः स्युर्नृपाणां पुरोहिताः।। आदिपर्व, १६९. ७५, स एव तु सतो रक्षेदसतश्च निवर्तयेत्। स एव राज्ञा कर्तव्यो राजन् राजपुरोहिताः।। शान्तिपर्व, ७२. १, राज्ञा पुरोहितः कार्यो भवेद् विद्वान् बहुश्रुतः। उभौ समीक्ष्य धर्मार्थावप्रमेयावनन्तरम्।। धर्मात्मा मन्त्रविद् येषां राज्ञां राजन् पुरोहितः। राजा चैवंगुणो येषां कुशलं तेषु सर्वशः।। वही ७३. १-२

२. यस्तु स्यात् कामवृत्तोऽपि पार्थ ब्रह्म पुरस्कृतः।जयेन्नक्तंचरान् सर्वान् स पुरोहितधुर्गतः।। इत्यादि।। शान्तिपर्व १६९. ७३

३. आत्मामात्याश्च कोशश्च दण्डो मित्राणि चैव हि।। इत्यादि। शान्तिपर्व, ६९. ६४-६५ तथा वही, ७९. १ पर नीलकण्ड

४. प्रतिकर्म पराचार ऋत्विजां स्म विधीयते।। इत्यादि। वही, ७९. २-६

५. अनधीयानमृत्विजम्। शान्तिपर्व, ५७. ४४

६. तस्मान्मान्यश्च पूज्यश्च ब्राह्मणः प्रसृताग्रभुक्। सर्वं श्रेष्ठं विशिष्टञ्च निवेद्यं तस्य धर्मतः।।
अवश्यमेव कर्तव्यं राज्ञा बलवताऽपि हि। ब्रह्म वर्धयति क्षात्रं क्षत्रतो ब्रह्म वर्धते।
एवं राज्ञा विशेषेण पूज्या वै ब्राह्मणाः सदा।। शान्तिपर्व, ७३. ३१-३२

ब्राह्मणों के आदेशानुसार कार्य करे। राजा यदि पूर्णरूप से अधिष्ठित भी है, तो भी यदि ब्राह्मण के परामर्श से कार्य नहीं हुआ करता तो उसका पतन अवश्यम्भावी है।[१]

राजा को अपनी राजधानी में अच्छी तरह परीक्षण करके द्वारपाल, दुर्गरक्षक,[२] आय-व्यय के गणक[२] और राजवैद्य तथा चिकित्सकों[३] की नियुक्ति करनी चाहिए।

राज्य-व्यवस्था और अन्य देशों के राजाओं से सम्बन्ध बनाये रखने के लिए आज की ही तरह महाभारतकाल में भी दूतों का महत्त्व था। राजा को चाहिए कि वह अच्छी तरह परीक्षण करके तब यथोचित रूप से दूतों की नियुक्ति करे। परस्पर सन्देशों के आदान-प्रदान और सन्धि-विग्रह आदि के विषय में दूतों की नियुक्ति की जाती थी। कभी-कभी अपने घनिष्ठ सम्बन्धी या पुरोहित को भी विशेष महत्त्वपूर्ण कार्य में दौत्यकर्म सौंपा जाता था। महाभारत युद्ध टालने के उद्देश्य से पाण्डवों की ओर से श्रीकृष्ण दौत्यकर्म करने कौरव सभा में गए थे। दूत की भी योग्यता मन्त्री या अमात्य से कम नहीं होती। शान्तिपर्व के दूत निर्वाचन-प्रसङ्ग में वर्णित है कि कुलीन, कर्मनिपुण, वाग्मी, दक्ष, प्रियवादी, स्मृतिशील और यथोक्तभाषी को दूत बनाना चाहिए।[४] दौत्यकर्म में नियुक्त व्यक्ति को अनहङ्कारी, क्षिप्रकारी, शक्तिमान्, सदय, प्रियदर्शी, उदारवाक् और अभेद्य होना चाहिए।[५]

दूत के दो प्रकार कहे गये हैं- वार्तावह और निस्सृष्टार्थ। प्रथम प्रकार का दूत प्रेषक का सन्देश ज्यों का त्यों कह देता है किन्तु द्वितीय प्रकार का दूत दोनों पक्षों के भावों को अच्छी तरह समझ कर, देशकालानुसार अपने स्वामी के हितार्थ वचनों का प्रयोग करते हुए सन्देश कहता है। द्वितीय प्रकार का दूत उत्तम कहा गया है। महाभारत में संजय ,पाञ्चाल पुरोहित और श्रीकृष्ण द्वितीय कोटि के दूत हैं, जबकि दुर्योधन प्रेषित दूत, उलूक, प्रथम कोटि का है।

दूत को सभी काल में अदण्ड्य माना गया है। चूँकि वह अपने प्रेषक या स्वामी का अनुवादक होता है, अतः अप्रिय वचन कहने पर भी उसपर क्रुद्ध नहीं होना चाहिए।[६] दूत अवध्य होता है और उसकी हत्या करने वाले को घोर पाप लगता है।[७]

दौत्यकर्म के अतिरिक्त भी अन्वेषण आदि कार्यों के लिए बुद्धिमान् पुरुषों[८] की ही

---

१. शान्तिपर्व, ८५,२६
२. सभापर्व, ५, ७२
३. सभापर्व, ५. ६०; शान्तिपर्व, ८६.१६
४. कुलीनः शीलसम्पन्नो वाग्मी दक्षः प्रियंवदः। यथोक्तवादी स्मृतिमान् दूतः स्यात् सप्तभिर्गुणैः।। वही, ८५.२८
५. अस्तब्धमक्लीबमदीर्घसूत्रम्। उद्योगपर्व, ३७.२७
६. दूताः किमपराध्यन्ते यथोक्तस्यानुभाषिणः। उद्योगपर्व, १६१.३७
७. न तु हन्यान्नृपो जातु दूतं कस्याञ्चिदापदि। दूतस्य हन्ता निरयमाविशेत् सचिवैः सह।
यथोक्तवादिनं दूतं क्षत्रधर्मरतो नृपः। यो हन्यात् पितरस्तस्य भ्रूणहत्यामवाप्नुयुः।। शान्तिपर्व ८५, २६-२७
८. भर्तुरन्वेषणार्थन्तु पश्येयं ब्राह्मणानहम्। यथेवमिह वत्स्यामि त्वत्सकाशो न संशयः।। वनपर्व, ६५. ७०

नियक्ति करनी चाहिए। कार्योपयुक्तता और योग्यता समझे बिना मात्र अनुकम्पावश किसी की नियुक्ति नहीं करनी चाहिए।

जो राजा भृत्य को उसके अनुरूप कार्य देता है, उसका भविष्य बहुत उज्जवल होता है।[1] राजा को चाहिए कि वह स्वयं अच्छी तरह परीक्षण करके कर्मचारियों की नियुक्ति करे, उन्हें यथायोग्य वेतन यथासमय दे और जो कर्मचारी अपने दायित्व का पालन न करे उसे दण्डित या सेवामुक्त कर दे।[2] जो सर्वथा राजा का अनुगत हो, हर प्रकार से उसके अभ्युदय की चेष्टा करता हो, राजा उसका परित्याग न करे। राजा अपनी रक्षा करते हुए अपने अधीनस्थों की भी रक्षा करे। इससे राजा की ऐश्वर्य वृद्धि होती है।[3] राजा सदैव अपने कर्मचारियों की गतिविधियों पर दृष्टि रखे।[4] राजा और कर्मचारियों के बीच व्यवहार-सम्बन्धों के बारे में विराटपर्व के चतुर्थ अध्याय में और शान्तिपर्व के अध्याय ५६ तथा १११ में सविस्तर निरूपण किया गया है। विदुर ने भी अपने उपदेश में इस प्रकार के विषय में बतलाया है।

राज्य का सञ्चालन करने के लिए राजा को पाँच बलों-बाहुबल, अमात्यबल, धनबल, अभिजात बल और प्रज्ञाबल-की अपेक्षा होती है।[5] इनमें धनबल अर्थात् कोषबल तीसरे स्थान पर है। सत्य प्रकृतियों में भी इसका विशिष्ट स्थान है। धन का महत्त्व सर्वत्र और सार्वकालिक है।[6] अतः राजा सुदृढ़ अक्षय कोष की स्थापना के लिए निरन्तर सचेष्ट रहते हैं। राजकोष प्रजा के कल्याण के लिए ही होता था, उससे प्रजा उपकृत होती थी न कि राजा। महाभारत में वानप्रस्थ के समय धृतराष्ट्र ने युधिष्ठिर को समझाते हुए कहा था-"सदैव न्यायपूर्वक राजकोष की वृद्धि करना, अन्यायपूर्वक नहीं।"[7] शान्तिपर्व के ८७वें और ८८वें अध्याय में भीष्म ने राजकोष तथा कराहरण के सम्बन्ध में युधिष्ठिर को विस्तृत उपदेश दिया है। प्रजा की कल्याण-कामना से ही प्रजा को बिना पीड़ित किए हुए कर का निर्धारण और आहरण करना चाहिए। इस सम्बन्ध में उन्होंने बड़े सटीक दृष्टान्त दिए हैं-पुष्प से भ्रमर द्वारा मधु संचय करना, गाय दुहते समय उसके बछड़े का ख्याल रखना और शेरनी या बिल्ली द्वारा अपने बच्चे को बिना क्षति पहुँचाये, मुँह में दबाकर ले जाना आदि। राजा द्वारा इस प्रकार प्रजा को बिना कष्ट पहुँचाये राजकोष की उन्नति के लिये अर्थ सङ्ग्रह करना प्रशंसनीय कहा गया है।

---

१. अनुरूपाणि कर्माणि भृत्येभ्यो यः प्रयच्छति। स भृत्यगुणसम्पन्नो राजा फलमुपाश्नुते।। शान्तिपर्व, ११९.४
२. वनपर्व ६७. ६; सभापर्व, ५. ४८-४९; उद्योग पर्व, ३७. २६; शान्तिपर्व, ५७. १२
३. भक्तं भजेत नृपतिः सदैव सुसमाहितः। शान्तिपर्व, ९३. १३; वही ९३. १८
४. अथ दृष्ट्वा नियुक्तानि स्वानुरूपेषु कर्मसु। सर्वांस्ताननुवर्तेत स्वरांस्तन्त्रीरिवायता।। शान्तिपर्व, १२०. २४
५. उद्योगपर्व ३७.५२-५५
६. धनमाहुः परं धर्मं धने सर्वं प्रतिष्ठितम्। उद्योगपर्व, ७२. २३
७. कोशस्य निचये यत्नं कुर्वीथा न्यायतः सदा। विविधस्य महाराज विपरीतं विवर्जयेः।।
आश्रमवासिकपर्व, ५, ३६

प्रजा अपने उत्पादन का छठाँ हिस्सा राजा को कर के रूप में स्वतः देती थी। हर प्रकार की आजीविका वाले अपनी वार्षिक आय का छठा हिस्सा राजा को कर के रूप में देते थे।[1] कर के रूप में आय के दशवें हिस्से का भी उल्लेख मिलता है।[2] करदाता अपने द्वारा उत्पादित वस्तु ही कर के रूप में जमा करता था। यथा-अन्न, वस्त्र, अश्व, आदि।[3] प्रजा के प्रत्येक वर्ग से कर लेने का विधान न था। अनाथ, विधवा, दरिद्र,विपन्न, (गम्भीर रोगग्रस्त या दैवी आपदाग्रस्त) तथा तपस्वी ब्राह्मण से कर नहीं लिया जाता था। महाभारत में राजा द्वारा अधिक कर लेने की निन्दा की गई है तथा निषेध करते हुए उसका दुष्परिणाम भी बताया गया है। (नित्योद्विग्नाः प्रजा यस्य करभारप्रपीडिताः। अनर्थैर्विप्रलुप्यन्ते स गच्छति पराभवम्।। शान्तिपर्व, १३६. १०६) करनिर्धारण में यह सलाह दी गई कि अधिक कर लगाने से कहीं वह वृत्ति या व्यवसाय ही प्रजा न त्याग दे इसका ख्याल रखना चाहिए।[4] कोष-संचय में राजा को लोभ नहीं करना चाहिए तथा न्यायबुद्धि से ही कर-निर्धारण करना चाहिए। प्रजा के प्रति राजा का व्यवहार, वन के प्रति माली की तरह होना चाहिए न कि कोयला बनाने वाले की तरह।[5] प्रजा के पोषण और उसकी जीविका का दायित्व राजा का होता है। असदाचारी ब्राह्मण, उन्मत्त, दस्यु, कृपण और विजित राजा से कर का दायित्व राजा का होता है। उसे प्रजा-पालन में लगाना चाहिए।[6] राजा संकटकाल में तद्योग्य व्यक्तियों के कर में वृद्धि भी करे तो अन्याय नही माना जाता[7] तथा वह प्रजा के धनीवर्ग से ऋण भी ले सकता है।[8] राजा अपने राज्य की अवस्था देखकर तदनुसार व्यय करे।[9]

राजधर्म का निरूपण करने वाले महाभारत, अर्थशास्त्रादि ग्रन्थों और प्राचीन परम्परा में 'राज्य' शब्द का प्रयोग अत्यन्त व्यापक अर्थ में हुआ है। स्वामी, अमात्य, सुहृद्, कोश, दुर्ग तथा बल (सेना) इन सातों की समष्टि ही 'राज्य' कही जाती है। राज्य के सातो अङ्गों में पाँचवाँ 'राष्ट्र' प्रजा और जनपद का वाचक है। राजा-प्रजा का सम्बन्ध और प्रजापालन-यह राष्ट्र का विषय है। राष्ट्र की बाह्य और आभ्यन्तर रक्षा का दायित्व राजा

---

१. शान्तिपर्व, २४. १२, ६६. २५, ७१. १०, १३६. १००
२. यश्च राजा महोत्साहः क्षत्रधर्मरतो भवेत्। स तुष्येद् दशभागेन ततस्त्वन्यो दशावरैः।। शान्तिपर्व, ३२०.१६०
३. ततो दिव्यानि वस्त्राणि दिव्यान्याभरणानि च। क्षौमाजिनानि दिव्यानि तस्य ते प्रददुः करम्।।
सभापर्व, २८, १६
४. यथा यथा न सीदेरंस्तथा कुर्यान्महीपतिः। फलं कर्म च सम्प्रेक्ष्य ततःसर्वं प्रकल्पयेत्।। वही, ८७.१६।
संवेक्ष्य तु तथा राज्ञा प्रणेयाः सततं कराः। नोच्छिन्द्यादात्मनो मूलं परेषां चापि तृष्णया।। वही ८७. १८
५. मालाकारोपमो राजन् भव माऽऽङ्गारिकोपमः। तथा युक्तश्चिरं राज्यं भोक्तुं शक्ष्यसि पालयन् ।।
शान्तिपर्व, ७१. २०
६. सभापर्व २५ से ३२; शान्तिपर्व १३६.२-६
७. शान्तिपर्व, ८७. २३-२८
८. अस्यामापदि घोरायां सम्प्राप्ते दारुणे भये। परित्राणाय भवतः प्रार्थयिष्ये धनानि वः।।
शान्तिपर्व, ८७.२६.३४
९. कच्चिदायस्य चार्धेन चतुर्भागेन वा पुनः। पादभागैस्त्रिभिर्वापि व्ययः संशोध्यते तव।। सभापर्व ५.७१

पर होता है। किन्तु अकेले राजा कुछ नहीं कर सकता। वह अमात्य और सुहृद् का सहयोग लेता है। इन दोनों के सहयोग और सांमनस्य से कोश और राष्ट्र समृद्ध होता है और तब दुर्ग तथा बल पुष्ट होता है। जिसके दुर्ग और बल पुष्ट होते हैं, उसकी ओर कोई बाह्य शत्रु आँख उठाकर देखने का साहस भी नहीं कर पाता और बाह्य शत्रुओं से निरापद राज्य में राजा को अपने आन्तरिक शत्रुओं का शमन करने का पूरा अवसर रहता है। राष्ट्र जब प्रसन्न और शान्त रहता है। तब राजा का शासन सफल होता है।

मित्र बनाना अत्यन्त दुष्कर है किन्तु शत्रु अनायास बन जाते हैं। जब व्यक्ति गुणी हो, विशिष्ट हो, सत्ता में हो, तब तो यह बात और भी सार्थक हो जाती है। सामान्यतः भी जीवन में मनुष्य के शत्रु सर्वत्र और असंख्य हैं। मनुष्येतर शत्रुवर्गीय प्राणियों को तो आकृतिभिन्नता के कारण पहचान कर पाना बहुत कठिन है। साधुवेशधारी प्रच्छन्न शत्रु की पहचान तो और भी कठिन है। राजा के लिये अपने शत्रु-मित्र की पहचान अत्यन्त आवश्यक है। अतः शत्रु-मित्र के लक्षणों का आख्यान करके राजा को उसका उपदेश किया गया है, क्योंकि इतिहास ऐसे दृष्टान्तों से भरा पड़ा है जिनमें प्रतापी से प्रतापी राजा अपने शत्रुओं से आक्रान्त होकर मटियामेट हो गए।

इस प्रसङ्ग में महाभारतकार की मान्यता है कि इस पृथ्वी पर मनुष्य ही नहीं, ऐसा कोई प्राणी नहीं है, जो शत्रुविहीन हो। शत्रु केवल बाहर ही नहीं होते, वे अपने अन्दर भी होते हैं। अपना परम प्रियतम भी कब शत्रु हो जायगा, कोई ठिकाना नहीं। अपनी प्रियतमा पत्नी, परम स्नेही भाई और प्राणसम पुत्र भी कट्टर शत्रु हो जाते हैं। अनेक राजाओं ने इनसे संकट झेले हैं और प्राण तक गँवाये है और तो और, वनवासी उदासीन संन्यासी, जिसका किसी से वैरभाव नहीं होता, उसके भी अनेक शत्रु होते हैं। वे वनवासी, जो अपने काम से काम रखते हैं, जो सर्वभूतकल्याण की कामना करते हैं, उनके साथ भी शत्रु-मित्र उदासीन तीनों श्रेणियों के लोग सम्बद्ध होते हैं।[1] लोभी, ईमानदार को, मूर्ख पण्डित को, दरिद्र धनी को, दुराचारी सदाचारी को अपना नित्य शत्रु समझता है। अभिप्राय यह है कि संसार में शत्रुहीन व्यक्ति कोई नहीं है। धर्मराज युधिष्ठिर, जो अजातशत्रु कहे जाते थे, उनके शत्रु क्या कम थे ?

समकोटिक, समानधर्मी और समानजीविका के साधन वाले व्यक्तियों में प्रायः परस्पर शत्रुभाव रहता ही है। यही कारण है कि राजा का शत्रु राजा, वैद्य का शत्रु वैद्य और ब्राह्मण का शत्रु ब्राह्मण होता है। लोक में यह उक्ति बहुत प्रसिद्ध और प्रचलित है-'बाँभन, कुक्कुर, नाऊ, जाति देख गुर्राऊ।' लगता है कि इन्ही कारणों से ज्ञाति (जाति) को 'सहज-शत्रु' की[2]

---

१. मुनेरपि वनस्थस्य स्वानि कर्माणि कुर्वतः। उत्पद्यन्ते त्रयः पक्षाः मित्रोदासीनशत्रवः।।
शान्तिपर्व १११.६०-६१

२. नास्ति वै जातितः शत्रुः पुरुषस्य विशाम्पते। येन साधारणी वृत्तिः स शत्रुर्नेतरो जनः।। सभापर्व, ५५.१५

संज्ञा दी गई है। मनुष्य ही नहीं पशु-पक्षियों में भी (साँप, नेवला, कुत्ता, बिल्ली, चूहा, बाज, और अन्य पक्षी) यह सहज शत्रुभाव पाया जाता है।

राजनीति (और लोक-व्यवहार) का यह सहज सिद्धान्त है कि शत्रु चाहे कितना ही छोटा क्यों न हो, वह कथमपि उपेक्षणीय नहीं है। शत्रु, अग्नि और विष के समान होता है। अग्नि की एक चिनगारी भी बड़े-बड़े नगर-गाँव को जलाकर राख कर देती है और स्वल्प भी विष बड़ा भयानक परिणामकारी होता है।[1] अतएव शत्रु का प्रतीकार करने के लिये सदैव उद्यत रहना चाहिए। स्वयं अपने पौरुष से अथवा मित्रों की सहायता से शत्रु का समूल नाश करने की चेष्टा करनी चाहिए। आलसी और अनुद्यमी व्यक्ति को शत्रु द्वारा आक्रान्त होते देर नहीं लगती।[2] राजा अपने शत्रु से बदला लेने के लिये सदैव तत्पर रहे और इसके लिये वह शत्रु के बलाबल का ज्ञान करते हुए उसकी गतिविधियों का पता लगाता रहे।[3] जागरूक राजा कभी भी शत्रुओं के प्रति लापरवाह नहीं होते। शत्रु की गतिविधियों के ज्ञान के लिये गुप्तचरों को सदैव सावधान रखना चाहिए। शत्रु के साथ-साथ मित्र को भी अपने वश में रखने का प्रयत्न करना चाहिए। इसके लिये साम, दान, भेद और दण्ड इन चारों उपायों का क्रमशः प्रयोग करना चाहिए। शत्रु-मित्र को सर्वथा अनुकूल बनाने की चेष्टा करना राजा का कर्तव्य है।[4] किसी के शत्रु होने का पता यदि निश्चित रूप से चल भी जाय तो भी प्रथमतः उसे विविध उपायों से मिलाने की चेष्टा करनी चाहिए और दण्ड का प्रयोग अन्तिम उपाय के रूप में करना चाहिए।[5]

राजा के लिए विशेषरूप से चिन्तनीय छः विषयों को 'षड्वर्ग' कहा गया है। ये विषय हैं- सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव और संश्रय। इन छहों पर राजा को स्थिर चिन्तन करके, जब जिसकी आवश्यकता हो, उसकी व्यवस्था करनी चाहिए।[6] राजा शत्रु के प्रति भी प्रत्यक्षतः ऊपर से सरल व्यवहार करे और उसके मन में शङ्का न पैदा होने दे।[7] राजा को चाहिए कि वह एक साथ ही अनेक शत्रुओं को जीतने की चेष्टा न करे।[8] राजा ऐसे उपाय करे कि उसके शत्रु की अर्थहानि हो, धर्महानि हो और कीर्त्तिहानि हो।[9] कृतवैर

---

१. न च शत्रुरवज्ञेयो दुर्बलोऽपि बलीयसा।
अल्पोऽपि हि दहत्यग्निर्विषमल्पं हिनस्ति च।। शान्तिपर्व, ५८.१७

२. उत्थानहीनो राजाऽपि बुद्धिमानपि नित्यशः। प्रधर्षणीयः शत्रूणां भुजङ्ग इव निर्विषः।। वही, ५८. १६

३. कच्चिद् त्रिषामविदितः प्रतिपन्नश्च सर्वदा। नित्ययुक्तो रिपून् सर्वान् वीक्षसे रिपुसूदन।। सभापर्व, ५, ३६

४. सान्त्वेन तु प्रदानेन भेदेन च नराधिपः शान्तिपर्व, ६९. २४। दानेनान्यं बलेनान्यमन्यं सुनृतया गिरा।
सर्वतः प्रतिगृह्णीयद्राज्यं प्राप्येह धार्मिकः। शान्तिपर्व, ७५,३१।।

५. युद्धमुत्तरमुच्यते। शान्तिपर्व १०२. २२

६. षाड्गुण्यमिति यत्प्रोक्तं तन्निबोध युधिष्ठिर।। इत्यादि। शान्तिपर्व, ६९, ६७-६८

७. प्रणिपातेन दानेन वाचा मधुरया ब्रुवन्। अमित्रमपि सेवेत न च जातु विशङ्कयेत्।। शान्तिपर्व, १०३. ३०

८. न बहूनभियुञ्जीत यौगपद्येन शात्रवान्।। वही, १०३. ३६

९. हरेत् कीर्त्तिं धर्ममस्योपरुन्ध्यादर्थे दीर्घं वीर्यमस्योपहन्यात्। शान्तिपर्व, १२०.४०

व्यक्ति की मीठी बातों (प्रलोभन) में कभी नहीं आना चाहिए। उसकी बातों पर विश्वास करने वाला मूढ शीघ्र ही विपद्ग्रस्त हो जाता है। कृतवैर व्यक्ति पर अविश्वास करना ही राजा के लिये सुख का हेतु है। राजा स्वयं किसी अन्य पर पूर्णतः विश्वास न करे किन्तु उसका विश्वास-भाजन बने।[1] एक बार यदि वैरभाव उत्पन्न हो गया तो वह कभी भी पूरी तरह मिटता नहीं है। उपकार करने के बाद यदि यथेष्ट सम्मान भी किया जाय तो भी उपकार को भुला पाना सम्भव नहीं होता। शत्रु के साथ मैत्री स्थापित हो जाने पर भी उसका विश्वास कभी न करे। यह विश्वास विपत्ति का कारण होता है।[2]

लोक में स्वार्थविरोध शत्रुता का प्रमुख कारण कहा गया है। इसके अन्तर्गत पण्डितों ने वैर के पाँच कारण बताये हैं- स्त्रीकृत, वास्तुकृत, वाक्कृत, जातिकृत और अपराधकृत। महाभारत में कृष्ण और शिशुपाल की शत्रुता 'स्त्रीकृत' थी; कौरवों-पाण्डवों की शत्रुता 'वास्तुकृत थी; द्रुपद-द्रोण का वैर 'वाक्कृत' था; अर्जुन-कर्ण की शत्रुता 'जातिकृत' थी और पाण्डुपुत्रों-अश्वत्थामा की शत्रुता 'अपराधकृत' थी। वैरभाव का कभी अन्त नहीं होता है।[3] एक बार शत्रुता द्वारा विश्वास समाप्त हो जाने पर उसे फिर कभी नहीं जमाया जा सकता जैसे मिट्टी का बर्तन टूट जाने पर फिर नहीं जोड़ा जा सकता।[4] शत्रुता समाप्त करने के लिये जो शत्रु सन्धि कर लेता है, वह भी अवसर देखकर पत्थर पर गिरे घड़े की तरह शत्रु के विनाश की चेष्टा करता है।[5] काम निकालने के लिये शत्रु से सन्धि भले ही कर ले किन्तु विश्वास न करे और कार्य हो जाने पर उससे दूर ही रहे।[6]

राजनीति का एक पक्ष कूटनीति भी है। महाभारत में कूटनीति के लिये 'कुटिल-राजधर्म' का प्रयोग किया गया है। शत्रु के साथ व्यवहार के सम्बन्ध में, भारद्वाज कणिक ने कुटिल राजधर्म का उपदेश दिया है। महाभारत आदिपर्व के १३९वें (किन्ही संस्करणों में १४० वाँ) और शान्तिपर्व के १४० वें अध्याय में भारद्वाज कणिक के द्वारा क्रमशः धृतराष्ट्र और सौराष्ट्र नरेश को दिये गये कुटिल-राजधर्म के उपदेश प्रायः समान ही हैं। यहाँ उनका संक्षेप प्रस्तुत किया जा रहा है।

निर्बल रहने पर हाथ जोड़कर सिर झुकाकर बात करें[7] और अत्यन्त विनीत होकर

---

१. सर्वेषां कृतवैराणामविश्वासः सुखोदयः। शान्तिपर्व, १३९. २८

२. अन्योन्यकृतवैराणां न सन्धिरुपपद्यते। शान्तिपर्व १३९.३१ तथा १३९.३८

३. वैरं पञ्चसमुत्थानं तच्च बुध्यन्ति पण्डिताः। स्त्रीकृतं वास्तुजं वाग्जं समपत्नापराधजम्।। इत्यादि।। शान्तिपर्व, १३९. ४२

४. वैरमन्तिकमासाद्य यः प्रीतिं कर्तुमिच्छति। मृन्मयस्येव भग्नस्य यथा सन्धिर्न विद्यते।। वही १३९, ६९

५. उपगृह्य तु वैराणि सान्त्वयन्ति नराधिप। अथैनं प्रतिपिंषन्ति पूर्णं घटमिवाश्मनि।। वही,१३९.६९

६. वाङ्मात्रेण विनीतः स्याद्हृदयेन यथाक्षुरः। श्लक्ष्णपूर्वाभिभाषी च कामक्रोधौ विवर्जयेत्।। सपत्नसहिते कार्ये कृत्वा सन्धि न विश्वसेत्।। शान्तिपर्व १४०. १३-१५

७. अञ्जलिं शपथं सान्त्वं प्रणम्य शिरसा वदेत्। इत्यादि।। वही, १४०. १७-१८

अपना काम निकाले। शत्रु को कन्धे पर बैठा कर चले और अवसर आने पर उसे इस तरह नष्ट करे जैसे घड़े को पत्थर पर पटक कर किया जाता है। कृतघ्न शत्रु काम निकल जाने पर उपकार को भूल जाता है। अतः उसे अपने वश में रखना चाहिए, सर्वथा स्वतन्त्र नहीं करना चाहिए।[1]

शत्रुता का भाव प्रकट न हो, इसलिये (ऊपरी मन से ही सही) यदा-कदा शत्रु के घर जाकर कुशलक्षेम पूछते रहना चाहिए।[2] शत्रु के दोषों का अन्वेषण सदैव करते रहना चाहिए किन्तु अपने दोषों को सतत कछुये के अङ्ग की तरह प्रयत्नपूर्वक छिपाना चाहिए।[3] जैसे पेड़ के ऊपर निश्चिन्त होकर सोया हुआ मनुष्य धड़ाम से नीचे गिरता है तब उसकी आँख खुलती है, वैसे ही जो शत्रु के साथ सन्धि करके निश्चिन्त हो जाता है, वह निश्चय ही विनाश को प्राप्त होता है।[4] शत्रु का आसानी से नाश करने के लिये शत्रुओं से मैत्री करनी चाहिए।[5] कपटवेशाडम्बर से स्वभाव को छिपाकर शत्रु के अन्दर विश्वास पैदा करना चाहिए और सुअवसर मिलते ही भेड़िये की तरह आक्रमण कर शत्रु का समूल नाश कर देना ही बुद्धिमानी है।[6] मन में प्रतिशोध का दृढ़ निश्चय करने वाले को चाहिए कि वह शत्रु के करुण वचनों से द्रवित न हो किन्तु शत्रु का सिर काट लेने पर भी अपनी वाणी को मधुर ही बनाये रखे तथा शत्रु के प्रति शोक प्रकट करे।[7] अवसर देखकर राजा को शत्रु के दोषों की ओर अन्धे तथा बहरे का व्यवहार करे, किन्तु अन्दर ही अन्दर वनचारी मृगों की तरह शत्रु की ओर एकदम चौकन्ना रहे।[8]

अपनी सुरक्षा और शत्रु का पराभव चाहने वाले राजा को गीध की दृष्टि, बगुले के ध्यान, कुत्ते की चेष्टा, सिंह के पराक्रम, कौवे की शङ्का और भुजङ्ग की क्रूरता का अनुसरण करना चाहिए।[9] वीर को विनय से और लोभी को धन से वश में किया जा सकता

---

१. अर्थी तु शक्यते भोक्तुं कृतकार्योऽवमन्यते। तस्मात् सर्वाणि कार्याणि सावशेषाणि कारयेत्।।
वही, १४०.२०
२. उत्थायोत्थाय गच्छेत् नित्ययुक्तो रिपोर्गृहान्। कुशलं चास्य पृच्छेत यद्यप्यकुशलं भवेत्।।
शान्तिपर्व, १४०.२२
३. नात्मच्छिद्रं रिपुर्विद्याद् विद्याच्छिद्रं परस्य तु। गूहेत् कूर्म इवाङ्गानि रक्षेद् विवरमात्मनः।। वही १४०.२४
४. योऽरिणा सह सन्धाय सुखं स्वपिति विश्वसन्। स वृक्षाग्रे प्रसुप्तो वा पतितः प्रतिबुध्यते।। वही, १४०.३७
५. ये सपत्नाः सपत्नानां सर्वांस्तानुपसेवयेत्। वही, १४०.३६
६. अवधानेन मौनेन काषायेण जटाजिनैः। विश्वासयित्वा द्वेष्टारमवलुम्पेद् यथा वृकः।। वही, १४०.४६
७. अमित्रं नैव मुञ्चेत वदन्तं करुणान्यपि। दुःखं तत्र न कर्तव्यं हन्यात् पूर्वापकारिणम्।। वही, १४०.५२।
प्रहरिष्यन् प्रियं ब्रूयात् प्रहृत्यैव प्रियोत्तरम्। असिनापि शिरश्छित्वा शोचेत च रुदेत च।। वही १४०.५४
८. अन्धः स्यादन्धवेलायां वाधिर्यमपि संश्रयेत्। वही १४०.२७
९. गृध्रदृष्टि र्वकालीनः श्वचेष्टः सिंहविक्रमः। अनुद्विग्नः काकशङ्की भुजङ्गचरितं चरेत्।। वही, १४०. ६२
१०. शूरमञ्जलिपातेन...। लुब्धमर्थप्रदानेन।। वही, १४० ६२
११. पण्डितेन विरुद्धः सन् दूरस्थोऽस्मीति नाश्वसेत्। दीर्घौ बुद्धिमतो बाहू याभ्यां हिंसति हिंसितः।।
वही, १४०. ६८

है।[10] बुद्धिमान् व्यक्ति से वैर (झगड़ा) करके चाहे जितनी भी दूर चला जाय किन्तु उसकी ओर से निश्चिन्त न रहे। बुद्धिमान् पुरुष कहीं भी रहता हुआ बदला ले सकता है।[11] शत्रु को सदैव आशा देकर अपने साथ बाँधे रहे और आशा ऐसी बँधाये कि उसकी पूर्ति कठिन तथा दीर्घकाल की हो। समय बिताने और बढ़ाने के लिये कोई न कोई विघ्न दिखाते रहना चाहिए।[1] बलवान् शत्रु के साथ यथासम्भव युद्ध करने से बचे, सन्धि कर ले और सन्धि करके धीरे-धीरे अपनी शक्ति बढ़ानी चाहिए। प्रबल बनकर सन्धि तोड़ दे और धावा बोल कर शत्रु को परास्त कर दे।[2] दुर्बल शत्रु यदि सन्धि करना चाहे तो उसके पुत्र को अपने पास रख ले। इस प्रकार पुत्र के कारण वह कभी विरोध करने का साहस नहीं करेगा।[3] सन्धिकाम शत्रु की उपजाऊ भूमि, वीर योद्धा और बुद्धिमान् मन्त्री को अपना बना लेना चाहिए और दुर्बल प्रतिपक्षी ऐसे असंगत प्रस्तावों को भी स्वीकार कर लेता है।[4]

चतुर राजा भेदनीति का प्रयोग कर शत्रुपक्ष के सुहृद्वर्ग को अपनी तरफ मिलाता है। इस तरह वह अपनी शक्ति बढ़ाता है और शत्रु की शक्ति घटाता है जैसे बहुत सी मधुमक्खियाँ मिलकर मधुहर्ता को मार डालती है, वैसे यह राजा भी मित्रशक्ति द्वारा शत्रु का विनाश कर डालता है।[5] दृढ़प्रतिज्ञ व्यक्ति लाख प्रलोभन देने पर भी विचलित नहीं होते और उनपर भेदनीति असफल हो जाती है। महाभारत में कर्ण इसी तरह का व्यक्ति है जो श्रीकृष्ण जैसे चतुर के लाख समझाने पर भी दुर्योधन से अलग नहीं हुआ।[6] बुद्धिहीन को अपनी ओर फोड़कर मिलाना आसान होता है और इसके लिये महाभारत में शल्य का दृष्टान्त पर्याप्त है। दुर्योधन ने तनिक सी प्रशंसा करके शल्य को बड़ी आसानी से अपनी ओर मिला लिया क्योंकि शल्य अविवेकी, मदान्ध और चाटुकारी के प्रिय थे। दुर्योधन से मिल जाने के बाद भी वह युधिष्ठिर के बहकावे में आ गये।[7] चतुराई से अपने विपक्षी के सम्बन्धियों, मित्रों, अमात्यों में झगड़ा करा देने से भी कार्यसिद्धि आसान हो जाती है और विपक्षी कमजोर पड़ जाता है। किन्तु ऐसा करने में अत्यन्त सावधानी बरतनी चाहिए कि इसका पता ही न लगे।[8]

भेदनीति को सफलतम रूप से वही कार्यरूप में परिणत कर सकता है जो दूर की

---

१. आशां कालवतीं कुर्यात् तां च विघ्नेन योजयेत्। विघ्नं निमित्ततो ब्रूयान्निमित्तं वापि हेतुतः।। वही, १४०.३२
२. शान्तिपर्व, १३१.४ तथा आश्रमवासिकपर्व, ६.६
३. सन्ध्यर्थं राजपुत्रं वा लिप्सेथा भरतर्षभ। विपरीतं न तच्छ्रेयः पुत्रः कस्यांश्चिदापदि।। आश्रम, ६.१२
४. तदा सर्वं विधेयं स्यात् स्थानेन स विचारयेत्। भूमिरल्पफला देया विपरीतस्य भारत।। वही, ६.१०
५. अमित्रं मित्रसम्पन्नं मित्रैर्भिन्दन्ति पण्डिताः। वनपर्व, ३३, ६८। अमित्रः शक्यते हन्तुं मधुहा भ्रमरैरिव। वही, ३३. ७०
६. उद्योगपर्व, अध्याय-१४३
७. उद्योगपर्व, अध्याय-८
८. शान्तिपर्व, ६९.२२

सोच रखने वाला और तीक्षणबुद्धि का धनी हो। कुरुसभा में भेजते समय पाञ्चालराज ने अपने पुरोहित को समझाया था कि सभा में ऐसी धर्मार्थयुक्त बातें कहिएगा कि सबका हृदय द्रवित हो जाय और आपका वचन-विन्यास इस तरह का हो कि भीष्म, द्रोण, कृपादि कुरुवीरों में परस्पर मतभेद पैदा हो जाय।[1] किन्तु राजपुरोहित अपने उद्देश्य में सफल न हो सके क्योंकि ब्राह्मण अपनी जिह्वा को क्षत्रिय की तरह नहीं साध सकता। भीष्म के कथन से यह बात स्पष्ट होती है।[2]

आदिपर्व में भारद्वाज कणिक द्वारा उपदिष्ट कुटिलराजधर्म में भेदनीति के सम्बन्ध में एक उपाख्यान दिया गया है, जिसमें एक धूर्त सियार ने अपने बुद्धिबल से बाघ आदि को हटाकर प्रचुर मांस प्राप्त किया था।[3]

प्रतिपक्षी के यहाँ जिस तरह फूट पड़ना अभ्युदयकारी होता है उसी तरह अपनी ओर की फूट विनाशकारी होती है। अतः अपने पक्ष के लोगों को हर प्रकार से वश में रखना पड़ता है। कभी-कभी दोषी होने पर भी उन्हें क्षमा देनी पड़ती है। आपस में विवाद करने से शत्रुबल बढ़ता है। शत्रु का बल कम करने के लिये जो उपाय कहे गए हैं, उनमें 'भेद' प्रमुख है।[4]

सामादि में दण्ड (विग्रह या युद्ध) अन्तिम उपाय है। युद्ध के लिये उपयुक्त अवसर देखकर अपने मन्त्र, कोष और उत्साह को भलीभाँति परख कर शत्रु पर धावा बोलना चाहिए।[5] शत्रु के विनाश के लिये उपयुक्त समय की प्रतीक्षा करनी पड़ती है। उपयुक्त समय पर चूक नहीं करनी चाहिए। समय निकल जाने के पश्चात् विजय नहीं, पश्चात्ताप ही हाथ लगता है।[6] विजय की अभिलाषा वाले राजा को मृदुता, वृथादण्ड, आलस्य और प्रमाद-इन चारों दोषों का परित्याग करके मनोयोगपूर्वक शत्रु के दोषों और छिद्रों (कमजोरियों) का पता लगाते रहना चाहिए।[7] शत्रु के दूरस्थ होने पर ब्रह्मदण्ड (अभिचार क्रिया) तथा समीप में होने पर चतुरंगिणी सेना से काम लेना चाहिये।[8] देश और काल का

१. उद्योगपर्व, ६.६-१०
२. भवता सत्यमुक्तन्तु सर्वमेतन्न संशयः। अतितीक्ष्णन्तु ते वाक्यं ब्राह्मण्यादिति मे मतिः।। उद्योगपर्व, २१.४
३. आदिपर्व, १३६.२५-५०
४. भेदाद् विनाशः सङ्घानाम्। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ८१.२५-२७। बलस्य व्यसनानीह यान्युक्तानि मनीषिभिः। मुख्यो भेदो हि तेषान्तु पापिष्ठो विदुषां मतः।। विराटपर्व, ५१.१३
५. कच्चिद् व्यसनिनं शत्रुं निशम्य भरतर्षभ। अभियासि जवेनैव समीक्ष्य त्रिविधं बलम्।। सभापर्व, ५, ५७
६. दीर्घकालमपीक्षेत निहन्यादेव शात्रवान्। इत्यादि।। शान्तिपर्व, १०३. १८-२१
७. विहाय कामं क्रोधं च तथाहङ्कारमेव च। युक्तो विवरमन्विच्छेदहितानां पुनः पुनः।। इत्यादि। वही, १०३.२३-२५
८. ब्रह्मदण्डमदृष्टेषु दृष्टेषु चतुरङ्गिणीम्। वही, १०३,२७
९. देशकालौ समासाद्य विक्रमेत विचक्षणः। देशकालव्यतीतो हि विक्रमो निष्फलो भवेत्।। शान्तिपर्व, १४०. २८

विचार (परीक्षण) किए बिना पराक्रम दिखाना ठीक नहीं। देश-काल की प्रतिकूलता में शौर्य निष्फल हो जाता है।[१] समय के अनुकूल होने पर शत्रु को भय दिखाना चाहिए। अपने बलाबल का अच्छी तरह परीक्षण करके प्रबल होने की दशा में भेदनीति, मित्राकर्षण आदि उपायों से शत्रु को अन्दर ही अन्दर खोखला करके तब उस पर चढ़ाई करनी चाहिए।[१]

वर्तमान शत्रु ने यदि अतीत में कभी विजेता राजा के ऊपर उपकार किया हो तो उसे पराजित करने के बाद मारना नहीं चाहिए अपितु उसका वीरोचित सम्मान करना चाहिए। यदि विजयी राजा ऐसा नहीं करता तो वह अपने क्षात्रधर्म से च्युत होता है। उपकृतशत्रु यदि उदारमना है तो अवश्य ही प्रत्युकार करेगा।[२] विजेता राजा यदि हारे हुए शत्रु को क्षमा करके सम्मानित करता है तो इससे विजेता के यश में वृद्धि होती है और उसका बड़प्पन प्रमाणित होता है।[३]

'चारैः पश्यन्ति राजानः''- पुरानी और प्रचलित कहावत है क्योंकि राजा को अपने राज्य की सर्वविध जानकारी चरों (गुप्तचरों) द्वारा ही मिलती है। इसीलिये राजा को 'चारचक्षु' कहा जाता है। चरों के द्वारा ही राजा को शत्रु-मित्र की गतिविधियों का सही-सही ज्ञान मिल पाता है। प्रजा अपने राजा के प्रति क्या विचार रखती है, वह शासनपद्धति से सन्तुष्ट है कि नहीं इत्यादि अनेक सामान्या-सामान्य बातों की जानकारी चरों द्वारा ही दी जाती है। अतः राज्यशासन के लिए चर महत्त्वपूर्ण सहायक होता है। चर को राज्यरक्षा का मूल कहना उचित ही होगा।[४]

अतः राजा अपनी शासनव्यवस्था को निरापद बनाने के लिये चरों की नियुक्ति करता है। जो बुद्धिमान् मनुष्य किसी भी समय अपने को अवसर के अनुकूल बदल सकने की कला में निपुण हो, मूर्ख, अन्धे, बहरे आदि का स्वांग अच्छी तरह कर सकता हो, जो संकटों से घबराता न हो; भूख-प्यास से कातर न होता हो, वह गुप्तचर बनने के योग्य होता है।[५] चर को ऐसी वेश-भूषा में रहना चाहिए कि शत्रुपक्ष के लोग उसे पहचान न सकें। चर को ब्रह्मचारी, भिक्षुक, तपस्वी आदि के वेश में विचरण करना चाहिए।[६]

चरों की नियुक्ति राज्य के अन्दर और बाहर सर्वत्र करनी चाहिए। चरों के द्वारा जानकारी प्राप्त करके कर्तव्य का विनिश्चय करना चाहिए। मन्त्र, क्रोध और दण्ड आदि

---

१. आश्रमवासिकपर्व, ७.३-४
२. द्विषन्तं कृतकल्याणं गृहीत्वा नृपतिं रणे। यो न मानयते द्वेषात् क्षत्रधर्मादपैति सः।। शान्तिपर्व,६३.६
३. विजित्य क्षममाणस्य यशो विवर्धते।
४. बाह्यमाभ्यन्तरं चैव पौरजानपदं तथा। चारैः सुविदितं कृत्वा ततः कर्म प्रयोजयेत्।। इत्यादि। शान्तिपर्व, ८६.१९-२२
५. प्रणिधींश्च ततः कुर्याज्जडान्धबधिराकृतीन्। पुंसः परीक्षितान् प्राज्ञान् क्षत्पिपासाश्रमक्षमान्।। शान्तिपर्व, ६९.८
६. चारस्त्वविदितः कार्य आत्मनोऽथ परस्य च। पाषण्डास्तापसादींश्च परराष्ट्रे प्रवेशयेत्।। शान्तिपर्व १४०.४०
७. शान्तिपर्व, ८६.१९-२२

चरों पर ही निर्भर होते हैं। अतः चरों द्वारा खबर की पक्की जानकारी करके भी कोई कदम उठाना उचित है।[१] चरों के द्वारा लोगों के चरित्र का ज्ञान होता है। यहाँ तक कि स्वयं स्वामी के चरित्र के सम्बन्ध में लोगों के विचार चर द्वारा ही सूचित होते हैं। अपनी पत्नी (राजमहिषी), पुत्र (राजकुमार), अमात्य और मित्र के मनोभावों और गतिविधियों को जानने में भी चर ही एक मात्र सहायक होते हैं।[१] अपने राज्य में दूसरे अन्य राज्यों के गुप्तचरों का पता लगाकर उन्हें पकड़ने की चेष्टा करनी चाहिए और पकड़े गये इस प्रकार के गुप्तचरों को दण्डित करना चाहिए।[२]

सामान्य व्यक्ति भी अपने वास के लिये सुरक्षित और सुखद गृहादि का निर्माण करते हैं और फिर प्रभुता ऐश्वर्य सम्पन्न पुरुषों का कहना ही क्या? उन्हें अपने से अधिक अपनी सम्पत्ति की रक्षा की चिन्ता होती है। उन्हें अपना वासगृह बनवाते समय बहुत विचार करना पड़ता है और जान-माल की सुरक्षा के लिये अनेक उपाय करने पड़ते हैं। राजाओं के शत्रुओं की बात ही अलग है। इसलिये राजा का प्रासाद, अन्तःपुर, कोषागार और शस्त्रागार अत्यन्त सुरक्षित और सुदृढ़ होना अनिवार्य है। अतः राज्य की राजधानी प्रायः दुर्ग के रूप में निर्मित होती थी। दुर्ग का महत्त्व इससे ही स्पष्ट है कि उसे सप्ताङ्ग राज्य का एक अङ्ग माना गया है। महाभारत शान्तिपर्व के छियासीवें अध्याय में दुर्ग-निर्माण, प्रकार और व्यवस्था का नातिविस्तृत उल्लेख किया गया है। तदनुसार प्रचुर सम्पत्ति सम्पन्न और विस्तृत स्थान में दुर्ग का निर्माण करना चाहिए। दुर्ग का शाब्दिक अर्थ दुर्गम ही है अर्थात् जहाँ पहुँचना अत्यन्त दुष्कर हो, उसे दुर्ग कहते हैं। दुर्ग के छः प्रकार हैं-धन्वदुर्ग (मरुवेष्टित), महीदुर्ग (पत्थर-ईटों से बना हुआ अथवा जमीन के अन्दर-अन्दर तहखानेनुमा बना हुआ), गिरिदुर्ग (पर्वत की विषम शिखरों पर बना हुआ), मनुष्यदुर्ग (फौजी किला), जलदुर्ग (जल से भरी हुई गहरी-चौड़ी खाइयों से घिरा हुआ) और वनदुर्ग (कँटीले पेड़ पौधों से घिरा हुआ)[३]। उस दुर्ग में राजा अपनी राजधानी बनाये और सेना तथा परिजनों के साथ निवास करे। उसके चारों और अभेद्य ऊँची दीवारें हों, जल से भरी हुई खाँई हो, उस दुर्ग में हाथी, घोड़े, रथ, अस्त्र-शस्त्र पर्याप्त मात्रा में हों, आवश्यक वस्तुओं का भण्डार हो, विद्वान्, कलाविद् और शिल्पी हों, धार्मिक तथा कार्यकुशल मनुष्य रहते हों, वीथियाँ, चौराहे तथा बाजार सुन्दर हों, प्रकाश का प्रबन्ध हो, शूरवीर और धनाढ्य जनों से पुरी भरी हो, प्रजा सुखी हो और भयरहित हो, न्यायप्रिय लोग हो तथा न्यायालय हो, वेदमन्त्रों का पाठ,

---

१. आश्रमवासिकपर्व,५. ३७-३६। अमात्येषु च सर्वेषु मित्रेषु विविधेषु च। पुत्रेषु च महाराज प्रणिदध्यात् समाहितः।। शान्तिपर्व, ६६.१०

२. एवं विचिनुयाद् राजा परचारं विचक्षणः। शान्तिपर्व, ६६. १३। समागच्छन्ति तान् बुद्ध्वा नियच्छेच्चमयीत च। शान्तिपर्व, १४०.४२

३.४. षड्विधं दुर्गमास्थाय पुराण्यथ निवेशयेत्। सर्वसम्पत्प्रधानं यद् बाहुल्यं चापि सम्भवेत्।।
धन्वदुर्गं महीदुर्गं गिरिदुर्गं तथैव च। मनुष्यदुर्गं अब्दुर्गं वनदुर्गं च तानि षट्।। यत्पुरं दुर्गसम्पन्न-धान्यायुधसमन्वितम्। दृढप्राकारपरिखं हस्त्यश्वरथसङ्कुलम्।। विद्वांसः शिल्पिनो यत्र निचयाश्च सुसञ्चिताः।
धार्मिकश्च जनो यत्र दाक्ष्यमुत्तममास्थितः।। इत्यादि। ८६.४-१०

वाद्यों की ध्वनि गूँज रही हो और नानाप्रकार के धार्मिक सामाजिक उत्सवों का आयोजन चल रहा हो।[1]

दुर्ग कभी छोटा नहीं बनाना चाहिए। दुर्ग का परिसर वृहदायत रखना चाहिए। दुर्ग की चाहारदीवारी के पास अन्दर या बाहर वृक्ष नहीं रहने देना चाहिए। यदि वृक्ष हो भी तो उन्हें कटवा देना चाहिए। दुर्ग के अन्दरूनी हिस्सों के वृक्ष भी आकार में छोटे किन्तु घनी छाया वाले, क्षीरी और फलफूल वाले होने चाहिए।[1] दुर्ग की चाहारदीवारी ऊँची, दुरधिरोह तथा चौड़े सुरक्षित परकोटों से युक्त होनी चाहिए। बाहर देखने या प्रहार करने के लिये उनमें चारों ओर झरोखे बने होने चाहिए। दुर्ग की चाहारदीवारी में आपातकाल के लिये जगह-जगह छोटे किन्तु मजबूत कपाटवाले तथा रक्षकों से युक्त द्वार बनवाने चाहिए। मुख्य द्वार बड़ा और एक ही होना चाहिए जो अतिसुदृढ कपाटों और अर्गलाओं से युक्त हो। वहाँ सुरक्षा की दृष्टि से सेना की टुकड़ी और बड़ी प्रहारक क्षमता वाली तोपें (शतघ्नी) लगी रखनी चाहिए।[2]

राष्ट्र या जनपद में ग्राम हुआ करते थे। राजधानी के अतिरिक्त भी आवश्यकतानुार नगर (कस्बे) बसाये जाते थे। इन सब में रहने वाले लोग प्रजा कहे जाते थे। राजा का शासन प्रजा के कल्याण के लिए प्रजा की राय से चलता था। किन्तु इसके लिये हर व्यक्ति का अलग-अलग मत नहीं लिया जाता था। जो अपनी बुद्धि, व्यवहार और चरित्र से ग्रामवासियों की श्रद्धा का सर्वोत्तम पात्र होता था, उसे ग्राम के प्रतिनिधत्व का अधिकार मिलता था। वह अपने ग्राम की व्यवस्था और भलाई के कार्यो में राजा का सहायक होता था। ग्राम प्रतिनिधि को 'गणमुख्य' (ग्रामणी-आजकाल का मुखिया) कहा जाता था।[3]

राजसभा में गणमुख्यों का सम्मानित स्थान था। राजकार्य में राजा गणामुख्यों से परामर्श लेता था। किसी विषय में गणमुख्यों में विवाद होने पर राजा ही उसका समाधान करता था।[4]

ग्राम-व्यवस्था की देख-रेख के लिये ग्रामाधिपति नियुक्त होता था। (महाभारत के उल्लेखों से स्पष्ट नहीं है कि 'ग्रामाधिप' या 'ग्रामाधिपति'-'गणमुख्य' की ही अपर संज्ञा है

---

१. शान्तिपर्व, ६९.४१-४२

२. प्रगण्डीः कारयेत् सम्यगाकाशजननीरतदा। आपूरयेच्च परिखां स्थाणुनक्रझषाकुलाम्।।
सङ्कटद्वारकाणि स्युरुच्छ्वासार्थं पुरस्य च। तेषां च द्वारवद् गुप्तिः कार्या सर्वात्मना भवेत्।।
द्वारेषु च गुरूण्येव यन्त्राणि स्थापयेत्सदा। आरोपयेच्छतघ्नीश्च स्वाधीनानि च कारयेत्।।
शान्तिपर्व, ६९, ४३-४४

३. तस्मान्मानयितव्यास्ते गणमुख्या प्रधानतः। लोकयात्रा समायत्ता भूयसी तेषु पार्थिव।।
शान्तिपर्व, १०७. २३

४. गणमुख्यैस्तु सम्भूय कार्यं गणहितं मिथः। शान्तिपर्व, १०७. २५

५. ग्रामस्याधिपतिः कार्यो दशग्राम्यास्तथा परः। द्विगुणायाः शतस्यैवं सहस्रस्य च कारयेत्।।
शान्तिपर्व, ८७.३

अथवा ये भिन्न हैं) फिर क्रमशः दशगुणोत्तर क्रम से 'दशग्रामाधिप' (दशपाय), 'विंशति ग्रामाधिप' (विशंतिपाय) शतग्रामाधिप और सहस्रग्रामाधिप होते हैं।[1] गाँव के हर प्रकार के मामले स्वयं ग्रामाधिपति निबटाता था। स्वयं न निबटा पाने की दशा में दशग्रामाधिप को सुपुर्द करता था और उनसे भी न निबटने की दशा में क्रमशः उत्तरोत्तर सौंपा जाता हुआ तब अन्ततः राजसभा में पहुँचता था।[1]

गाँवों में उत्पादित वस्तुओं का थोड़ा हिस्सा ग्रामाधिप को उसकी वृत्ति (जीविका) के रूप में मिलती थी। इसका नियमन राजाज्ञानुसार ही होता था। ग्रामाधिप दशग्रामाधिप का और दशग्रामाधिप विंशतिग्रामाधिप का पोषण करते थे और यह व्यवस्था उत्तरोत्तर लागू थी।[2] जो गांव बहुत बड़े होते थे, उस गाँव में वस्तुग्रहण का सीधा अधिकार शतग्रामाधिपति को होता था।[3] गाँवों में ग्रामाधिपति के कार्य में सहायता करने के लिये एक कुशल सचिव (परामर्शदाता) भी होता था। इसी प्रकार, नगरों में 'सर्वार्थचिन्तक सचिव' नियुक्त रहते थे। नगर के विकास सम्बन्धी कार्यों के पर्यवेक्षण का दायित्व उनका होता था। सर्वार्थचिन्तक सचिव, सभासदों की कार्यप्रणाली के समीक्षक भी हुआ करते थे। वे सभी पदाधिकारियों की कार्य-पद्धति और व्यवहार की जानकारी गप्तचरों के माध्यम से करते थे। घातक, पापी और परस्वहारी कर्मचारियों, पदाधिकारियों और ग्रामाध्यक्षों (के अत्याचार) से प्रजा को बचाना, उनका प्रमुख कार्य था। राज्यशासन में इन सचिवों का दायित्व सर्वोपरि होता था। इनकी सज्जनता और कार्यकुशलता पर ही राज्य का कल्याण आश्रित था। अतः राजा स्वयं ही इन सचिवों (सर्वाध्यक्षों) की भली-भाँति गुण-दोष परीक्षा के पश्चात् ही नियुक्ति करता था।[4]

राज्य में क्या हो रहा है ? न्याय-अन्याय, सदाचार-दुराचार इन सबका उत्तरदायी अन्तिमरूप से राजा होता था। महाभारत में अनेकत्र यह चेतावनी दी गयी है कि प्रजा के सुकृत अथवा दुष्कृत कर्मों का फल राजा को भी भोगना पड़ता है। इसलिये राजा को शासन इस प्रकार करना चाहिए कि उसके राज्य में किसी भी प्रकार का दुष्कृत हो ही न। दुराचारी व्यक्ति रहे ही नहीं-इस प्रकार की व्यवस्था करनी चाहिए।[5] इसके लिये राजा को अपने राज्य के अधिकारियों और कर्मचारियों पर सतर्क दृष्टि रखनी चाहिए। केवल कर्मचारियों की नियुक्ति करने से ही राजा का कर्तव्य पूरा नहीं हो जाता अपितु राजा यह भी देखे कि कर्मचारी अपने कर्तव्यों का पालन किस प्रकार कर रहे हैं ? जो राजा बिना आलस्य और प्रमाद के पराक्रम पूर्वक अपने प्रभाव द्वारा राज्य पर शासन करता है वह चिरकाल तक

---

१. ग्रामीयान् ग्रामदोषांश्च ग्रामिकः प्रतिभावयेत्। तान् ब्रूयाद् दशपायासी स तु विशतिपाय वै।।
सोऽपि विशंत्यधिपतिर्वृत्तं जानपदे जने। ग्रामाणां शतपालाय सर्वमेव निवेदयेत्।। वही, ८७.४-५।

२. यानि ग्राम्याणि भोज्यानि ग्रामिकस्तानुपाश्रियात्। दशपस्तेन भर्तव्यस्तेनापि द्विगुणाधिपः।। वही, ८७.६

३. ग्रामं ग्रामशताध्यक्षो भोक्तुमर्हति सत्कृतः। वही, ८७,७

४. धर्मज्ञः सचिवः कश्चित्तत् तत्पश्येदतन्द्रितः। नगरे नगरे वा स्यादेकः सर्वार्थचिन्तकः।। वही, ८७.१०

५. भोक्ता तस्य तु पापस्य सुकृतस्य यथा तथा। नियन्तव्याः सदा राज्ञा पापा ये स्युर्नराधिप।।
शान्तिपर्व, ८८.१६

राजसुख का भोग करता है और जो राजा शासन से विमुख रहता है उसका पतन शीघ्र ही हो जाता है।

राजा को चाहिए कि राजधानी और अन्य नगरों की उन्नति के साथ ही गाँवों की उन्नति के लिये भी समुचित उपाय करे। सभापर्व में युधिष्ठिर से राजधर्मविषयक प्रश्न करते हुये नारद ने पूछा है - "क्या तुमने गाँवों को नगरों में और प्रान्तों (वनवासियों की बस्तियों) को गावों में बदला है ?"[1] नारद के प्रश्नों से प्रतीत होता है कि महाभारतकाल में गाँव का अभिप्राय कृषिप्रधान जनपद से है। नारद के अनुसार गाँवों की उन्नति से नगर भी उन्नत होते हैं और यदि गाँव की उन्नति नहीं होगी तो गाँव उजड़ जायेंगे और राज्य जर्जर हो जायेगा। नारद ने कृषि और सिंचाई की व्यवस्था तथा गावों को निरुपद्रव करने के सम्बन्ध में प्रश्न करके युधिष्ठिर को राज्य में किसानों का अच्छी तरह ख्याल रखने के लिये चेतावनी दी है।[2] इससे प्राचीन राज्यव्यवस्था में कृषि को पर्याप्त महत्त्व दिये जाने का सङ्केत मिलता है।

जैसा कि कहा गया है, प्रजा ही राज्य का मूलाधार है। अतः प्रजा का रक्षण-रञ्जन राजा का धर्म है, प्रधान कर्तव्य है। यदि प्रत्येक मनुष्य सदैव सद्वृत्तियों का आश्रय बना रहे तो लोक में राजा या राज्य (शासन) की आवश्यकता ही न हो। किन्तु शरीरस्थ जो काम-क्रोधादि हैं, वे मनुष्य को दुष्प्रवृत्तियों का भी आश्रय बनाते हैं। इससे समाज या लोक में अव्यवस्था फैलती है। इसी अव्यवस्था का नियमन करने के लिये, लोक-स्थिति के निमित्त शासन की आवश्यकता होती है। शासन का उद्देश्य है-राष्ट्ररक्षा और राष्ट्ररक्षा के उपायों में से एक है 'दण्ड'। इसीलिये राजा को दण्डनीति को ग्रहण करना पड़ता है। दण्डभय से ही समाज नियन्त्रित रहता है और मर्यादाओं का पालन होता है। अपराधवृत्ति पर अङ्कुश लगता है। इस दण्डनीति को 'पालनविद्या' भी कहा गया है। महाभारत में विद्यास्थान का निर्देश करते हुए 'दण्डनीति' को भी उसमें परिगणित किया गया है।[3]

पुरुषार्थ की प्रतिष्ठा दण्डविधान से ही सम्भव है। इस प्रकार दण्डनीति की प्रयोजनता निर्विवाद है। दण्ड के उचित प्रयोग से अपराध नियन्त्रित रहता है और प्रजा भी सुरक्षित रहती है।[4] दण्ड को धर्म भी कहा गया है। दण्ड, पक्षपातरहित होना चाहिए।[5] प्रजा न्यायप्रिय

---

१. कच्चिन्नगरगुप्त्यर्थं ग्रामा नगरवत्कृताः। ग्रामवच्च कृताः प्रान्तास्ते च सर्वे त्वदर्पणाः।। सभापर्व, ५.८२

२. कच्चिन्न चौरैर्लुब्धैर्वा कुमारैः स्त्रीबलेन वा त्वया वा पीड्यते राष्ट्रं कच्चित्तुष्टाः कृषीवलाः।।
कच्चिद् राष्ट्रे तडागानि पूर्णानि च बृहन्ति च। भागशो विनिविष्टानि न कृषिर्देवमातृका।।
इत्यादि सभापर्व, ५.७७-७६

३. दण्डनीतिश्च विपुला विद्यास्तत्र निदर्शिताः। शान्तिपर्व, ५६.३३

४. दण्डेन नीयते चेदं दण्डं नयति वा पुनः। दण्डनीतिरिति ख्याता त्रीन् लोकानभिवर्तते।। वही, ५६.७८

५. सुप्रणीतेन दण्डेन प्रियाप्रियसमात्मना। प्रजा रक्षति यःसम्यग् धर्म एव स केवलः।। इत्यादि।
शान्तिपर्व, १२१.११-१४

राजा में ही अनुरक्त होती है। दण्डनीति के प्रयोग में 'न्याय' एक महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। प्रजा में अनेक मामलों में विवाद उठ खड़े होते हैं और सम्बद्ध व्यक्तियों की दो कोटियाँ होती हैं-वादी और प्रतिवादी। इन दोनों की बातों को सुनने के पश्चात् न्याय (निर्णय) करने के लिये राजा स्वयं अकेला फैसला न करके सद्वंशोत्पन्न, जितेन्द्रिय, बुद्धिमान्, विद्वान्, सर्वार्थदर्शी और धार्मिक व्यक्ति को न्यायासन पर बैठाता था और फिर इनकी सहायता से न्याय करता था।[1] महाभारत में तत्कालीन न्यायविधि का यत्र-तत्र उल्लेख प्राप्त होता है।[2]

इस प्रकार महाभारत में वर्णित राजधर्म (राजनय अथवा राजनीति) के सिद्धान्त और व्यवहार पक्ष का संक्षेपतः विवेचन किया गया।

## सामान्य नीति

समाज में नैतिक-व्यवहार का ज्ञान होना आवश्यक होता है। सामाजिक मनुष्य के लिए कर्तव्यपालन की दृष्टि से नीति-वचनों की बड़ी उपयोगिता है। आदर्श चरित्र वाले महापुरुषों के चरित्र और वचनों का प्रत्यक्ष प्रभाव मनुष्य को नीतिमान् बना देता है।

महाभारत में नीतिवचनोपदेशों की विपुल मात्रा है। परवर्ती नीतिकारों के लिये यह ग्रन्थ उपजीव्य रहा है। नीतिज्ञान के लिये वृद्धशुश्रूषा सर्वोत्तम उपाय है- महाभारत में यह तथ्य अनेकत्र सूपदिष्ट है। हितकामी को प्रयत्नपूर्वक वृद्धों का साहचर्य और सेवा करनी चाहिए।[3] महाभारतकार नित्य ही वृद्धवचनों के श्रवण का उपदेश देते हैं।[4]

## युद्ध (नीति)

मानव जीवन ही संघर्ष मूलक है-'Struggle for Life'। मानव-इतिहास का कोई भी कालखण्ड ऐसा नहीं है, जब युद्ध न हुआ हो। केवल मनुष्य की ही नहीं, युद्ध तो जीवमात्र की प्रवृत्ति परिलक्षित होती है। तथापि, हमारी प्राचीन भारतीय वर्णव्यवस्था के अनुसार क्षत्रिय वर्ण को शासक माना गया है। वह समाज का 'बाहु' माना गया है। देश (अपने राज्य) की रक्षा के लिये बाह्य शत्रुओं और आन्तरिक शत्रुओं से युद्ध करने के लिये उसे सदैव तत्पर रहना पड़ता था। राजा से अतिरिक्त अन्य धर्मनिष्ठ क्षत्रिय भी अन्याय के विरुद्ध शस्त्र उठाने में तनिक भी नहीं हिचकते थे। क्षत्रिय के लिये धर्मयुद्ध से बड़ा अन्य

---

१. व्यवहारेषु च धर्मेषु योक्तव्याश्च बहुश्रुताः। शान्तिपर्व, २४. १८

२. आदिपर्व, ७. ३-४; सभापर्व, ५.४४ ; शान्तिपर्व, अध्याय-२३; शान्तिपर्व, ५७. ७-८; ६६. २७-२८; ८५. १६-१७; ८५. १८-१९; ८५. २०-२१; ६१.३२; १४०. ४८; १६६. ७०-७१ इत्यादि

३. महाभारत, सभापर्व, ५५.५; वनपर्व, ३१३, ४८; उद्योगपर्व ३६. ३६

४. सायं प्रातश्च वृद्धानां श्रृणुयात् पुष्कला गिरः। श्रुतमाप्नोति हि नरः सततं वृद्धसेवया।। अनुशासनपर्व, १६२. ४८

५. धर्म्याद् हि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत् क्षत्रियस्य न विद्यते।। भीष्मपर्व, २६. ३१

कोई श्रेयस्कर कर्म न था।[1] अन्याय का प्रतिवाद करने के लिये जो युद्ध किया जाता है, उसे धर्मयुद्ध कहते हैं। धर्मयुद्ध के लिये महाभारत में अनेकत्र क्षत्रिय को प्रोत्साहित किया गया है। विदुलोपाख्यान में वीर क्षत्राणी अपने कायर पुत्र को धिक्कारती हुई, युद्ध के लिये प्रोत्साहित करती है। शान्तिपर्व में कहा गया है कि "क्षत्रिय के लिये यह अधर्म ही है कि बिस्तर पर पड़े-पड़े मर जाय। उसे तो वीरोचित रीति से युद्ध में प्राण त्यागना चाहिए।"[1] युद्ध में विजय उसी की होती है जो धर्मपूर्वक युद्ध करता है,[2] धर्मयुद्ध की नीति-रीति का त्याग करने वाला निश्चय ही नष्ट हो जाता है।[3]

युद्ध केवल अन्याय के प्रतीकार अथवा धर्म की रक्षा के लिये ही नहीं होता था अपितु अनेक बार युद्ध साम्राज्यलिप्सा, धनलोभ, स्त्रीप्राप्ति, दूसरे पर प्रभुत्वस्थापना अथवा शान-मान और ईर्ष्याद्वेष के कारण भी होता था। स्वयं महाभारत युद्ध भी इन्हीं कारणों से हुआ था।[4] महाभारत से ही यह भी प्रमाणित होता है कि दोनों पक्षों के प्रधानपुरुष यथासम्भव युद्ध को टालने का प्रयत्न करते थे किन्तु यदि युद्ध अनिवार्य ही हो तो पीछे भी नहीं हटते थे।

सर्वप्रथम दोनों पक्ष मिलकर युद्ध का स्थान तय करते थे। नियत स्थान पर दोनों पक्षों की सेनायें समुचित रणसामग्रियों के साथ एकत्र की जाती थीं। शिविरों की स्थापना होती थी और यथोचित खाद्य-पेय सामग्रियों का प्रचुर सङ्ग्रह किया जाता था। शिल्पी, वैद्य, सूत, मागध, पुरोहित आदि के लिए भी स्थान नियत किए जाते थे और दोनों पक्षों के प्रधान-प्रधान योद्धा युद्ध सम्बन्धी नियम और नीति निर्धारित करते थे।

महाभारत में युद्धनीति और धर्मयुद्ध के नियमों का पर्याप्त उल्लेख हुआ है। युद्धकाल में भी सामान्य शिष्टाचार का पालन किया जाता था। युद्ध का समय सामान्यतः सूर्योदय से लेकर सूर्यास्त तक रहता था। नित्य युद्ध की समाप्ति के बाद परस्पर स्नेह सम्बन्धों में कोई अन्तर नहीं आता था। समान प्रतिद्वन्द्वी के साथ ही युद्ध होता था। युद्धरत योद्धाओं के वाहन एक जैसे होने चाहिए। वाग्युद्ध की इच्छा वाले के साथ वाग्युद्ध ही किया जाता था। शस्त्ररहित मल्लयुद्ध की इच्छावाले के साथ समान प्रतिपक्षी मल्लयुद्ध ही करते थे। प्रहार करने के पूर्व प्रतिपक्षी को सम्बोधित करके सावधान करना आवश्यक था। शरणागत, युद्धविमुख, निःशस्त्र, क्षीणशस्त्र पर प्रहार करना वर्जित था। वाहन (अश्व, हस्ती,आदि), सूत शस्त्रवाहक, रणवादक और स्तुतिगान करने वालों पर प्रहार निषिद्ध था। कवचहीन के साथ युद्ध गर्हित था। स्त्री, बालक, दीनजन, युद्ध में अवध्य थे। विपक्षी यदि शस्त्रहीन

---

१. अधर्मः क्षत्रियस्यैव यच्छय्यामरणं भवेत्।। इत्यादि।। शान्तिपर्व, ९७. २३-२५; भीष्मपर्व, १७.११
२. यतो धर्मस्ततो जयः। उद्योगपर्व, ३९.८; भीष्मपर्व २१.११
३. समूलस्तु विनश्यति। मनुस्मृति, ४.१७४
४. आदिपर्व, सभापर्व
५. आमुञ्च कवचं वीर मूर्धजान् यमस्व च। यच्चान्यदपि ते नास्ति तदप्यादत्स्व भारत।। शल्यपर्व, ३२.६०

हो गया हो तो उसे इच्छित और उपयुक्त शस्त्र देकर युद्ध के लिये सम्बोधित करना ही क्षत्रियोचित धर्म है।[१] शरण में आये विजित शत्रु की पुत्रवत् रक्षा करना ही वस्तुतः क्षत्रियधर्म है।[१] इन सभी नियमों का अनिवार्यतः पालन होता ही रहा हो, ऐसा नहीं दिखायी देता। महाभारत युद्ध में अनेकत्र दोनों पक्षों द्वारा नियमों का उल्लङ्घन किया गया।

युद्ध के लिये चैत्र और मार्गशीर्ष (अगहन) के महीने सर्वोत्तम माने जाते थे।[२] महाभारत युद्ध भी शीतारम्भ के पूर्व अगहन के महीने में हुआ था।[३] भारतीय संस्कृति में प्रत्येक कार्यारम्भ शुभ दिन, घड़ी और नक्षत्र में करने का विधान है; तो फिर युद्ध भी इसका अपवाद क्यों रहे ? इसीलिये शुभ तिथि और नक्षत्र में ही युद्धारम्भ या युद्ध के लिये गमन करने का विधान है।[४] युद्ध के लिये प्रस्थान करते समय वीर योद्धा पूजन आदि विधियाँ करके ब्राह्मणों का सत्कार करते थे।[५] ब्राह्मण भी उनकी जयकामना से स्वस्त्ययन करते थे।[६] इसी प्रकार युद्ध से पूर्व क्षत्रिय अस्त्र-शस्त्रों का पूजन भी करते थे।[७] रथादिवाहनों तथा रक्षाकवचों को अभिमन्त्रित किया जाता था।[८] मङ्गलवाद्य के रूप में शङ्ख की अत्यन्त प्रतिष्ठा थी। युद्ध के आरम्भ में अथवा विजय होने पर योद्धा स्वयं अपने-अपने शङ्ख उत्साहपूर्वक बजाते थे।[९]

महाभारत में युद्ध में योद्धाओं के परिधान का विस्तृत उल्लेख नहीं प्राप्त होता है।

विराटपर्व में कौरवों के साथ हुए अर्जुन के युद्ध में, अर्जुन द्वारा प्रतिपक्षी योद्धाओं के रंगविरंगे वस्त्रों के आहरण का वर्णन अवश्य मिलता है। स्वयं अर्जुन का परिधान लालरंग का था। युद्ध करते समय योद्धा दस्ताने, कवच और शिरस्त्राण (धातुनिर्मित टोप) अवश्य धारण करते थे।

युद्ध के लिये उपयुक्त सैन्यसंयोजन अतिमहत्त्वपूर्ण कार्य है। चतुरङ्गिणी सेना में पदाति (पैदल), अश्वारोही (घुड़सवार), गजारोही (हाथी सवार) और रथी (रथ पर चढ़े हुए) योद्धा होते हैं। युद्ध क्षेत्र और काल के सापेक्ष्य किसी भी अङ्ग का प्राधान्य हो सकता है। कुरुक्षेत्र के युद्ध में दोनों पक्षों की सेना 'रथ प्रधान' थी। प्रत्येक रथ के साथ दस हाथी, प्रत्येक हाथी के साथ दस अश्व और प्रत्येक अश्व के साथ दस पदाति रहते थे। अत्यन्त पराक्रमी रथी योद्धा 'महारथी' कहा जाता था। एक महारथी की रक्षा में पचास गजारोही,

---

१. बलेन विजितो यश्च न तं युध्येत भूमिपः। संवत्सरं विप्रणयेत् तस्माज्जातः पुनर्भवेत्।। शान्तिपर्व, ९६.४
२. चैत्र्यां वा मार्गशीर्ष्यां वा सेनायोगः प्रशस्यते।। शान्तिपर्व, १००.१०
३. कौमुदे मासि रेवत्यां शरदन्ते हिमागमे।। उद्योगपर्व, ८३.७ तथा वही, १४२.१६-१८
४. प्रययौ च महेष्वासो नक्षत्रे शुभदैवते। शुभे तिथौ मुहूर्ते च पूज्यमानो द्विजातिभिः।। वनपर्व, २५३.२८
५. जप्यैश्च मन्त्रैश्च महौषधीभिः समन्ततः स्वस्त्ययनं ब्रुवन्तः। भीष्मपर्व, २२.७
६. जप्यैश्च मन्त्रैश्च महौषधीभिः समन्ततः स्वस्त्ययनं ब्रुवन्तः। भीष्मपर्व, २२.७
७. उद्योगपर्व १५१. ३८
८. जैत्रैः साङ्ग्रामिकैर्मन्त्रैः पूर्वमेव रथोत्तमम्। अभिमन्त्रितमर्चिष्मानुदयं भास्करो यथा।। द्रोणपर्व, ८४.१६
९. भीष्मपर्व, २५.१२-१९, ५१.२२-२९; द्रोणपर्व, १४६.१३६-३७

प्रत्येक गजारोही की रक्षा में पचास अश्वारोही और प्रत्येक अश्वारोही की रक्षा में सात पदाति सैनिक रहते थे। पचास सैनिकों के समूह को 'पत्ति' कहा जाता था। तीन पत्तियों का एक 'सेनामुख', तीन सेनामुखों का एक 'गुल्म' और तीन गुल्मों का एक 'गज' होता था।[1]

युद्धकुशल, शूर, शास्त्रज्ञ, हितैषी और दीर्घदर्शी पुरुष को सेनापति नियुक्त किया जाता था। अच्छी सेना भी 'सेनापति' के बिना युद्ध में विजय से वंचित रह सकती है। कई सेनापतियों के ऊपर नियन्त्रक रूप में 'सेनापतिपति' की नियुक्ति की जाती थी।[2]

रथी की सफलता योग्य 'सारथि' पर निर्भर करती है। इसलिये सारथि की नियुक्ति बहुत सोच समझकर की जाती थी। सारथि का केवल अश्वविद्या या रथसंचालन में निपुण होना ही आवश्यक न था, अपितु उसे युद्धकला, सैन्यव्यूह और पतिपक्षी की चालों का ज्ञाता भी होना चहिए। अर्जुन के सारथि के रूप में श्रीकृष्ण की योग्यता से सभी सुपरिचित हैं। शल्य को भी कर्ण का सारथि इसीलिए बनाया गया था।

**सेना की व्यूहरचना** - अपने पक्ष के सैनिकों की कम से कम हानि हो, वे प्रभावशाली ढंग से शत्रु पर आक्रमण करने के साथ ही अपना बचाव भी कर सकें-इस दृष्टि से दोनों ही पक्ष अपनी-अपनी सेना का व्यूहन करते थे। महाभारतकाल में नाना प्रकार की व्यूह-रचना की जाती थी। जिस वाहिनी में पदाति सैनिकों की संख्या अधिक होती थी, उसे श्रेष्ठ सैन्यबल माना जाता था।[3] व्यूहरचना-पद्धति का विशेष वर्णन महाभारत में नहीं उपलब्ध होता किन्तु युद्ध में जिन सैन्य व्यूहों का निर्माण और प्रयोग किया गया था, उनका संक्षिप्त उल्लेख यहाँ करना असंगत न होगा। महाभारत युद्ध में भीष्म और द्रोणाचार्य के अतिरिक्त अर्जुन, व्यूह-रचना में विशेष कुशल थे। वे लोग तरह-तरह के आसुर, पैशाच और राक्षस व्यूहों का निर्माण करते थे।[4] व्यूहों का यह नामकरण किस

---

१. उद्योगपर्व, अध्याय १५५
२. सर्वेषामेव तेषान्तु समस्तानां महात्मनाम्। सेनापतिपतिञ्चक्रे गुडाकेशं धनञ्जयम्।। उद्योगपर्व, १५७.१४-१५।। शान्तिपर्व, ८५.३१-३२
३. पदातिबहुला सेना दृढा भवति भारत। शान्तिपर्व,१००.२४-२५
४. आसुरानकरोद् व्यूहान् पैशाचानथ राक्षसान्।। तथा, यो वेद मानुषं व्यूहं दैवं गान्धर्वमासुरम्।। भीष्मपर्व, १९
५. अर्धचन्द्रेण व्यूहेन व्यूहं तमतिदारुणम्। भीष्मपर्व, ५६.११
६. भीष्मपर्व, ५०.४०; ७५.१५
७. द्रोणपर्व, २०.४-८; भीष्मपर्व,५५.२
८. द्रोणपर्व,३३.१६; ३४.१३
९. भीष्मपर्व, १९.७
१०. भीष्मपर्व, ६९.४;७५.४
११. द्रोणपर्व, ७५.२७; ८७.२२
१२. भीष्मपर्व, ८७.१७
१३. भीष्मपर्व ६९.७-१२

आधार पर किया गया-यह स्पष्ट नहीं है। सम्भव है कि उन-उन व्यूहों का आविष्कार उन्हीं असुरों, पिशाचों या राक्षसों द्वारा किया गया हो। आकृतिविशेष के रूप में उल्लिखित व्यूह इस प्रकार हैं-अर्धचन्द्र[४], कौञ्च या कौञ्चारुण[५], सुपर्ण या गरुड[७], चक्र[८], वज्र[९], मकर[१०], शकट[११], शृङ्गाटक[१२], श्येन[१३], सर्वतोभद्र[१], सागर[२], सूचीमुख[३] मण्डल, मण्डलार्ध[४], आदि।

**अस्त्र-शस्त्र**-महाभारतकाल में युद्ध के लिये जिन अस्त्र-शस्त्रों का प्रयोग होता था, उनका उल्लेख महाभारत के युद्ध-वर्णन-प्रधानपर्वों में प्राप्त होता है। इन अस्त्रों की मुख्यतः दो कोटियाँ थीं- मानवास्त्र और दिव्यास्त्र। सामान्य सैनिकों द्वारा मानवास्त्रों से ही लड़ाई की जाती थी किन्तु जो विशिष्ट और उत्तम कोटि के योद्धा थे उनके पास दिव्यास्त्र भी थे, जो उन्होंने अपने गुरु को प्रसन्न करके अथवा तपोबल से प्राप्त किए थे। दिव्यास्त्रों की अद्भुत संहारक-क्षमता थी और युद्ध की सामान्य परिस्थितियों में प्रायः उनका प्रयोग निषिद्ध था। यहाँ संक्षेपतः महाभारत में उल्लिखित अस्त्र-शस्त्रों का विवरण दिया जा रहा है-

**असि या खड्ग**-पैनीधार वाला, तीस अंगुल से अधिक लम्बाई वाला, सीधा या तनिक टेढ़ा, मजबूत फौलाद का बना हुआ होता है। इसे पकड़ने लिए तरह-तरह की मूँठे लगी होती हैं। इसके अनेक नाम हैं। महाभारत में असि सञ्चालन के इक्कीस प्रकार बताये गए हैं।[५] इसे सामान्यतः 'तलवार' के नाम से जाना जाता है और इसे कोष (म्यान) में सुरक्षित रखा जाता है।

**अश्मगुडक**-गोलाकार पत्थर, जिसे फेंक कर शत्रु को मारा जाता था।

**अङ्कुश**-यद्यपि यह हस्तिपरिचालन के लिये प्रयुक्त होता था, किन्तु युद्ध में इसका प्रयोग होता था।

**यष्टि और ऋष्टि**-बाँस या काठ की लाठी (प्रहार लगुड)। जिस तलवार की दोनों ओर धार हो (दुधारी), उसे भी 'ऋष्टि' कहते हैं।

**कणप**-गुलिका प्रहार करने वाला लौहयन्त्र। आजकल की बन्दूक, रायफल या छोटी तोप।

**कुलिश**-वज्र की आकृति वाला अस्त्र।

**क्षुर**-तीक्ष्णधार वाला एक अस्त्र। आजकल 'छूरा'।

---

१. भीष्मपर्व, ६६.१-८
२. भीष्मपर्व, ८७.५
३. भीष्मपर्व, १९.५
४. द्रोणपर्व, २०.४
५. स तदा विविधान् मार्गान् प्रवरांश्चैकविंशतिम्।
दर्शयामास कौरव्य पार्षतो विचरन् रणे।। द्रोणपर्व, १९१.३७

**गदा**-पकड़ने के लिये लगे हुये दण्ड से युक्त भारी गोल रचना वाला अस्त्र। इसके अनेक प्रकार हैं। प्रायः यह मजबूत लोहे की बनी होती है किन्तु इसे सुवर्णादि से अलङ्कृत भी करते थे। योद्धा के बल-सामर्थ्य के अनुपात में यह छोटी, मँझली और बड़ी आकार की होती है। प्राचीन काल में युद्धों में गदा एक विशिष्ट और प्रमुख अस्त्र था। गदायुद्ध के विशेष वर्णन प्राप्त होते हैं। महाभारतकाल में बलराम, भीम और दुर्योधन-गदायुद्ध में प्रवीण थे।

**चक्र**-तीक्ष्ण काँटेदार धारवाला गोलाकार अस्त्र। श्रीकृष्ण (विष्णु) का सुदर्शन चक्र प्रसिद्ध है।[1]

**तोमर**- हाथ से फेंक कर प्रहार करने वाला लम्बे डण्डे वाला अस्त्र।

**धनुष**- बाण को चलाने के लिये धनुष का प्रयोग होता था। महाभारत काल में अनेक प्रसिद्ध धनुर्धर भीष्म, द्रोण, अर्जुन, कर्ण आदि विख्यात हैं । इसकी प्रयोगविधि की शिक्षा के लिये धनुर्वेद की रचना हुई है। प्राचीनकाल के युद्ध में इसका अति महत्त्व था।

**परशु**- तेज धार वाला लोहे का फरसा।

**परिघ**- काँटेदार लौहदण्ड।

**शर**- सामान्यतः इसे बाण कहा जाता है और धनुष पर आरोपित करके इससे प्रहार किया जाता था। लोहे से बने शरों का ही अधिक उल्लेख मिलता है। विभिन्न आकृतियों वाले शरों के अलग-अलग नाम हैं। शरों को पीछे पीठ पर बँधे तूणीर (तरकश) में रखा जाता था। प्राचीनकाल के युद्ध में इस शस्त्र की बड़ी उपयोगिता थी और इसके अद्‌भुत प्रयोगों का उल्लेख मिलता है।

**शतघ्नी**- सैकड़ों मनुष्यों को एक बार में मार डालने वाला शस्त्र। इसकी तुलना आज कल के तोप से की जा सकती है।

इनके अतिरिक्त जिन अस्त्र-शस्त्रों के नाम मिलते हैं, वे हैं-चक्राश्म, तुलागुड़, नखर, पट्टिश, पाश, प्रास, भल्ल, विपाठ, भिन्दिपाल, भुशुण्डी, मुदगर, त्वाष्ट्र, शक्ति, यमदंष्ट्रा, मुशल, क्षुरप्र, शूल, लाङ्गल आदि।

**दिव्यास्त्र**- इन अस्त्रों की असाधारण क्षमता को देखकर ही शायद इन्हें 'दिव्यास्त्र' कहा जाता था। अथवा, देवताओं से मिलने या देवताओं के नाम पर होने के कारण इन्हें 'दिव्यास्त्र' कहा जाता रहा होगा। ये बड़े चमत्कारी और अद्‌भुत संहारक क्षमता वाले होते थे। दिव्यास्त्रों की प्रयोगविधि अत्यन्त जटिल और गोपनीय होती थी। इन अस्त्रों की प्रयोग-विधि में सिद्धियों और मन्त्रों का विनियोग होता था। अशुचिता, मन्त्रभ्रंश या शाप से इनका प्रयोग निष्फल हो जाता था। इन दिव्यास्त्रों का आवाहन करके उनका प्रयोग करना और उनके संहरण का भी ज्ञान रखना अपने आप में अत्यन्त दुष्कर कार्य था।

---

१. आदिपर्व, २२७. ६-७

दिव्यास्त्रों के कुछ प्रसिद्ध नाम इस प्रकार है- ब्राह्म, ऐन्द्र, वैष्णव, पाशुपत, नारायण, आग्नेय, वायव्य, पर्जन्य, गुह्यक आदि। प्रस्वापनास्त्र, सम्मोहनास्त्र आदि की भी गणना दिव्यास्त्रों में ही की जाती थी।

**नियुद्ध-** जिस युद्ध में अस्त्र-शस्त्र के विना ही दो योद्धा परस्पर भिड़कर बाहुबल से विजय प्राप्त करें, उसे 'नियुद्ध' कहा जाता था। नियुद्ध के भी विशिष्ट नियम थे। इनका पालन योद्धागण करते थे। इसे आधुनिक परिपेक्ष्य में मल्लयुद्ध भी कहा जा सकता है। अस्त्र-शस्त्र से युद्ध करते-करते दो वीर योद्धा कभी-कभी 'नियुद्ध' करने लगते थे। नियुद्ध का निर्णय दो में से किसी एक की मृत्यु हो जाने पर अथवा किसी एक द्वारा दूसरे को पीठ बल (चित) जमीन पर पटक देने पर होता था।[1]

सङ्ग्राम के अतिरिक्त उत्सव आदि में भी नियुद्ध का आयोजन होता था। नियुद्ध को बहुत प्रशस्त नहीं माना जाता था। नियुद्ध में निहत पुरुष को स्वर्ग की प्राप्ति नहीं होती और यहाँ पृथिवी पर भी उसे यश नहीं मिलता।[2]

**मायायुद्ध-** युद्ध में दिव्यास्त्रों के प्रयोग के अतिरिक्त एक प्रकार का और अलौकिक युद्ध प्रचलित था, जिसे 'मायायुद्ध' की संज्ञा प्रदान की गयी है। इसमें अस्त्र-शस्त्र का वास्तविक प्रयोग नहीं होता था किन्तु उसकी भयङ्कर और अपार प्रतीति होती थी। कभी-कभी वीर ऐसे युद्ध के समय आकाशचारी हो जाते थे। असुर और राक्षस, मायायुद्ध में अतिनिपुण थे।[3] घटोत्कच के मायायुद्ध से कर्ण अत्यन्त उद्विग्न हो गया था।[4]

महाभारतकाल के युद्ध की अपनी कुछ विशेषतायें थीं। युद्ध में विजय प्राप्त करना मुख्य लक्ष्य न था अपितु मुख्य लक्ष्य था धर्मरक्षा। युद्ध में विजय पाना ही परम लाभ नहीं माना जाता था अपितु धर्मलाभ ही प्रधान था।[5] यही कारण है कि शिष्यों ने अपने युद्धगुरुओं के साथ भी सङ्ग्राम किया था। भीष्म को परशुराम के साथ और अर्जुन को द्रोणाचार्य के साथ युद्ध करना पड़ा था।

युद्ध में मारे गए योद्धाओं के परिवार के भरण-पोषण का दायित्व सम्बद्ध पक्ष के राजा का होता था और वह इस भार को वहन करता था।[6]

प्राचीन काल के युद्धों में रणभूमि का एकत्र निर्धारण हो जाने से वर्तमान काल की अपेक्षा प्रजासम्पति की हानि कम होती थी।

---

१. सभापर्व, अध्याय-२३; विराटपर्व, अध्याय-१३

२. मृतस्य तस्य न स्वर्गो यशो नेहापि विद्यते।

३. अङ्गारपांशुवर्षञ्च शरवर्षञ्च भारत। एवं मायां प्रकुर्वाणो योधयामास मां रिपुः।। वनपर्व, २०.३७

४. सा तां मायां भस्म कृत्वा ज्वलन्ती भित्वा गाढं हृदयं राक्षसस्य। द्रोणपर्व, १७९.५७

५. धर्मलाभाद्धि विजयाल्लाभः कोऽभ्यधिको भवेत्।

६. कच्चिद् दारान् मनुष्याणां तवार्थे मृत्युमीयुषाम् व्यसनं चाभ्युपेतानां बिभर्षि भरतर्षभ।। सभापर्व, ५. ५५

# महाभारत पर आधृत संस्कृत साहित्य

भारतीय संस्कृति और साहित्य, धर्म और विचार-पद्धति, रीति-नीति और रहन-सहन का वेद, उपनिषद् तथा आर्ष महाकाव्यों में वर्णित चिन्तन अत्यधिक प्रभावित किया है, और सदियों से भारतीय जन-जीवन को स्थिरता प्रदान करने में उन्होंने सुदृढ़ भित्ति का कार्य किया है। भाषा और उसके माध्यम से साहित्य मानव की भावाभिव्यक्ति और विचार-संप्रेषण का प्रधान माध्यम है अतः आर्ष महाकाव्यों-रामायण तथा महाभारत ने भारतीय साहित्य को पल्लवित-पुष्पित करने में प्रभूत योग दिया है। रामायण की भाँति ही महाभारत ने भी संस्कृत के अनेक कवियों को महाकाव्य, खण्डकाव्य, नाटक और चम्पू काव्यों की रचना में प्रेरणा दी है। धनंजय ने तो कवियों को नाटकों की रचना में कथावस्तु के लिये रामायण आदि का परिशीलन करने की सलाह दी है।

**"रामायणादि च विभाव्य बृहत्कथांच"**[1]

यहाँ 'आदि' शब्द द्वारा वह मुख्यतः महाभारत का भी संकेत करना चाहता है। संस्कृत के कवियों ने महाभारत के आधार पर अनेक काव्यों की रचना की है। यहाँ उनका संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है।

## महाभारत पर आधृत महाकाव्य

शास्त्रीय या क्लैसिकल महाकाव्य-परम्परा में हमें कालिदास (पहली शती वि.पू.) से पूर्व की रचनायें उपलब्ध नहीं हैं। कालिदास पहले महाकवि हैं, जिन्होंने रामायण तथा महाभारत से प्रेरणा ग्रहण की है। रघुवंश में तो उन्होंने ६सर्गों में विस्तार से रामकथा को काव्यबद्ध किया है, पर 'कुमारसम्भव' की कथावस्तु की प्रेरणा उन्होंने रामायण से ली है, या महाभारत से यह स्पष्ट नहीं है। स्कन्द के जन्म की कथा रामायण तथा महाभारत दोनों में मिलती है। मेघदूत में कुरुक्षेत्र में हुए कौरव-पाण्डव युद्ध, वहाँ अर्जुन की वीरता का प्रदर्शन और बान्धवों के परस्पर युद्ध से दुःखी होकर बलराम के युद्ध में किसी पक्ष का साथ न देकर सरस्वती के किनारे समय गुजारने[2] का जिक्र अवश्य है, जो महाभारत से कालिदास की पूर्ण अभिज्ञता का प्रमाण है। अपने प्रसिद्ध नाटक 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में उन्होंने अवश्य महाभारत में वर्णित शकुन्तलोपाख्यान को लिया है।

---

१. इत्याद्यशेषमिह वस्तुविभेदजातं रामायणादि च विभाव्य बृहत्कथां च।
आसूत्रयेत्तदनुनेतृरसानुगुण्यां चित्रां कथामुचितचारुवचःप्रपंचैः।। दशरूपक १.६८

२. ब्रह्मावर्तं जनपदमथश्छायया गाहमानः, क्षेत्रं क्षत्रप्रधनपिशुनं कौरवं तद् भजेथाः।
राजन्यानां शितशरशतैर्यत्र गाण्डीवधन्वा, धारापातैस्त्वमिव कमलान्यभ्यवर्षन् मुखानि।।
हित्वा हालामभिमतरसां रेवतीलोचनाङ्कां। बन्धुप्रीत्या समरविमुखो लाङ्गलीयाः सिषेवे।।
कृत्वा तासामभिगममपां सौम्य सारस्वतीनामन्तःशुद्धस्त्वमपि भविता वर्णमात्रेण कृष्णः।। पूर्वमेघ-४८.४६

महभारत पर आधृत संस्कृत महाकाव्य-परम्परा में उपलब्ध सर्वप्रथम कृति भारवि (६ठी शती वि.) का 'किरातार्जुनीयम्' है। इस महाकाव्य की कथावस्तु मूलतः इन्द्र तथा शिव को प्रसन्न करने के लिये और दिव्यास्त्र पाने के लिये की गई अर्जुन की तपस्या की घटना और किरातवेशधारी शिव के साथ उसके युद्ध तथा प्रसन्न शिव से पाशुपतास्त्रप्राप्ति से सम्बद्ध है। सर्ग १३ से १८ तर्क भारवि ने महाभारत के वनपर्व के अ. ३८ से ४० तक के कथा-प्रसङ्ग को काव्यबद्ध किया है। इसमें वनैले सूअर की भयंकरता का वर्णन, किरात के दूत तथा अर्जुन का वाद-विवाद तथा शिव (किरात) के साथ अर्जुन के युद्ध का वर्णन काव्यात्मक दृष्टि से प्रभावोत्पादक है। दोनों में प्रसंग का अन्त दिव्यास्त्रप्राप्ति के साथ होता है। महाभारत में शिव अर्जुन को गाण्डीव धनुष देते हैं, भारवि में वे रौद्र अस्त्रों से युक्त धनुर्वेद (धनुरुपपद वेद) प्रदान करते है।[1]

भारवि ने वनपर्व के अध्याय २७ से लेकर अ०-४० तक की कथा को अपने काव्य का आधार बनाया है। महाभारत में यहाँ द्वैतवन में युधिष्ठिर के पास आकर जासूस बने चर द्वारा दुर्योधन की गतिविधि की खबर देने का प्रसंग[2] नहीं है। महाभारत में द्रौपदी युधिष्ठिर के शत्रुविषयक क्रोध को उभाड़ने के लिये संतापपूर्ण वचन (वनपर्व २७.१३-४०) अवश्य कहती है। इस अंश की स्पष्ट छाया किरातार्जुनीय में परिलक्षित है। (किरात.१. २८-४६) यहाँ वह महाभारत की द्रौपदी की अपेक्षा कहीं अधिक तीखे बोलती है, यथा-

**गुणानुरक्तामनुरक्तसाधनः कुलाभिमानी कुलजां नराधिपः।**
**परैस्त्वदन्यः क इवापहारयेन्मनोरमामात्मवधूमिव श्रियम्।।**[3]

इस उक्ति में द्रौपदी ने युधिष्ठिर द्वारा द्रौपदी को द्यूत में हार जाने की घटना की व्यंजना कराकर उसकी भर्त्सना की है। वह यहाँ तक कहती है कि वे कापुरुष की तरह क्षमा को ही सुख साधन मानते हैं तो फिर धनुष त्यागकर तपस्वी क्यों नहीं बन जाते ? महाभारत (वन.अ.२५) में भीम द्वारा भी युधिष्ठिर को उत्साहित करने के प्रसङ्ग को (२.१-२५) तथा युधिष्ठिर द्वारा भीम को समझाने के प्रसङ्ग को भारवि में भी लिया गया है, जहाँ क्रोधी भीम को वह दुष्टगज की तरह शान्त करने का प्रयत्न करता है। इसी समय दोनों में व्यास का आगमन होता है, जो पाण्डवों को इन्द्र से मिलकर दिव्यास्त्र प्राप्त करने

---

१. ततः प्रभुस्त्रिदिवनिवासिनां वशी महामति गिरिश उमापतिः शिवः।
धनुर्महद् दितिजपिशाचसूदनं ददौ भवः पुरुषवराय गाण्डिवम्।। वन-४०.२७
तथा-इतिनिगदिवन्तं सूनुमुच्चैर्मघोनः प्रणतशिरसमीशः सादरं सान्त्वयित्वा।
ज्वलदनलपरीतं रौद्रमस्त्रं दधानं धनुरुपपदमस्मै वेदमध्यादिदेश।। किरात-१८.४४

२. किरात-१.७.२४, विशङ्कमानो भवतः पराभवं नृपासनस्थोऽपि वनाधिवासिनः।
दुरोदरच्छद्मजितां समीहते नयेन जेतुं जगती सुयोधनः।। १.७।

३. अथ क्षमामेव निरस्तविक्रमश्चिराय पर्येषि सुखस्य साधनम्।
विहाय लक्ष्मीपतिलक्ष्म कार्मुकं जटाधरः सन् जुहुधीह पावकम्।। किरात-१.४४, वनपर्व अ. २६ तथा **किरात**,२.२५-५३; वनपर्व २६. २४-३७तथा किरात-३.१-३०

की सलाह देते हैं।

महाभारत से वनपर्व में उपलब्ध[1] कथानक को लेकर भारवि ने १८ सर्गों में "श्र्यङ्क' काव्य की रचना करते हुए दूसरे सर्ग के राजनीतिपरक उपदेश के साथ-साथ वीररस प्रधान काव्य मे आठवें, नवें तथा दसवें सर्ग में इन्द्र द्वारा अर्जुन की तपस्या भंग करने को भेजी अप्सराओं के वन-विहार, पुष्पावचय, जलक्रीड़ा तथा प्रणय आदि का वर्णन कर काव्य को सरस बनाने का प्रयत्न किया है। यह अवश्य है कि कवि की अतिशय वर्णनशैलीयुक्त प्रबन्ध-कौशल के कारण काव्य के कथा-प्रवाह में शैथिल्य आ जाना स्वाभाविक है। पर फिर भी कवित्व की दृष्टि से किरातार्जुनीय में अर्थगांभीर्य के साथ अभिव्यंजना-शैली सुन्दर बन पड़ी है। द्रौपदी, भीम तथा युधिष्ठिर की उक्तियाँ (सर्ग,१-२) तथा किरात तथा अर्जुन के वाद-विवाद और युद्ध के साथ, चतुर्थ सर्ग में प्रकृति का रमणीय चित्रण भारवि की प्रौढ़ कला-विदग्धता के प्रमाण है। भारवि के काव्य-सौन्दर्य के उदाहरण के रूप में निम्नांकित पद्य द्रष्टव्य है।-

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः।।** (२.३०)

"किसी कार्य को करने में जल्दबाजी न करें, बिना सोचे-समझे किया गया काम अविवेक के कारण अनेक विपत्तियों का कारण बनता है। जो व्यक्ति सोच-विचार कर काम करता है उसके गुणों से लुभाई सम्पत्ति खुद उसके पास चली आती है।"

**उन्मज्जन्मकर इवामरापगाया वेगेन प्रतिमुखमेत्य बाणनद्याः।**
**गाण्डीवी कनकशिलानिभं भुजाभ्यामाजघ्ने विषमविलोचनस्य वक्षः।। १७.६२)**

"अर्जुन तेजी से बाणों की नदी को चीरकर उसी तरह निकल आया जैसे मगर वेग से गंगा के पानी को चीरकर सतह के ऊपर उठ जाता है। उसने शिव के समक्ष आकर तीन आँखों वाले शिव के सोने की शिला के समान दृढ़ और विस्तीर्ण वक्षःस्थल पर दोनों हाथों से जोर से प्रहार किया।"

**ततः स कूचत्कलहंसमेखलां सपाकशस्याहितपाण्डुतागुणाम्।**
**उपाससादोपजनं जनप्रियः प्रियामिवासादितयौवनां भुवम्।। ४.१।।**

"तब लोकप्रिय अर्जुन कृषकादि जनों से युक्त पृथ्वी के पास उसी तरह पहुँचा, जैसे कोई नायक प्राप्तयौवना प्रेयसी के पास जाता है। शरद्भूमि पर कलहंस उसी तरह कूद रहे थे, जैसे नायिका की करधनी झनझना रही हो और खेतों में पके धानों की पाण्डुता नायिका के गौर-वर्ण के समान दिखाई दे रही थी।"

भारवि का ही अनुकरण करते हुए माघ (८वीं शती विक्रम) ने अपने महाकाव्य

---

१. महाभारत वनपर्व, अध्याय २७-४०

'शिशुपालवध' की कथावस्तु भी महाभारत से ही चुनी है। महाभारत के सभापर्व में युधिष्ठिर के राजसूययज्ञ में कृष्ण की अग्रपूजा का विरोध करने पर शिशुपाल के वध की घटना[1] को आधार बनाकर माघ ने २० सर्गों की काव्य रचना कर डाली है। यहाँ रुक्मिणी के हरण के कारण कृष्ण और शिशुपाल के वैमनस्य की पृष्ठभूमि का वर्णन नहीं मिलता, मात्र एक पद्य में उसका संकेत[2] भर है। काव्य का आरम्भ इन्द्र द्वारा कृष्ण के पास नारद के हाथों यह संदेश भेजने से होता है कि सत्ययुग का हिरण्यकशिपु और त्रेता का रावण ही अब शिशुपाल के रूप में जन्म लेकर इन्द्र के लिये खतरा पैदा कर रहा है, अतः उपेन्द्र (कृष्ण) को उसका वधकर इस खतरे से इन्द्र को बचाना है।[3] इसी बीच युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ का निमंत्रण आता है और कृष्ण, बलराम और उद्धव के साथ परामर्श करते हैं कि पहले शिशुपाल पर आक्रमण करें या यज्ञ में भाग लेने इन्द्रप्रस्थ जायें। बलराम शिशुपाल से युद्ध करने की सलाह देते हैं,[4] पर उद्धव राजनीतिशास्त्र की दलीलें देकर यज्ञ में जाने तथा इधर शिशुपाल की गतिविधि का गुप्तचरों द्वारा पता चलाने तथा अपने पक्ष को युद्ध के पूर्व सुदृढ़ बनाने की प्रतीक्षा करने की राय देते हैं [सर्ग-२][5]। भारवि की भाँति माघ ने भी इस सर्ग में अपने राजनीति-विषयक ज्ञान का परिचय दिया है। तीसरे सर्ग से तेरहवें सर्ग तक कृष्ण के द्वारका से रवाना होने तथा रैवतक पर्वत पर पड़ाव के बाद यमुना को पारकर इन्द्रप्रस्थ पहुँचने का विस्तार से वर्णन है। यहाँ सेना-प्रयाण (सर्ग-३,५ तथा १२), रैवतक पर्वत पर पड़ाव (सर्ग ६ से १२) के अन्तर्गत षड्ऋतु वर्णन, वन-विहार, जलक्रीड़ा, सूर्यास्त और रात्रि के आगमन पर यदुकामिनियों के श्रृंगार-वर्णन की पृष्ठभूमि में दूतीकर्म, आहार्य-प्रसाधन, तथा दशम सर्ग में यादवों से सुरा-सुन्दरीसेवन और ग्यारहवें सर्ग मे प्रातः काल का वर्णन है। बीच में चतुर्थ सर्ग में रैवतक पर्वत का अलंकृत वर्णन है। तब कहीं जाकर फिर चौदहवें सर्ग से कवि ने मूलकथा के सूत्र को पकड़ा है। १४ वें तथा १५वें सर्ग में यज्ञ-संसार तथा यज्ञ में अग्रपूजा के समय शिशुपाल द्वारा कृष्ण की निन्दा करते हुए विरोध करने और सोलहवें में कृष्ण के पास दूत भेजकर युद्धार्थ ललकारने की घटना है। सत्तरहवें तथा १८वें सर्गों में युद्ध के लिये सेना की तैयारी तथा १९वें तथा २०वें सर्गों में कृष्ण तथा शिशुपाल के युद्ध तथा कृष्ण द्वारा शिशुपाल के वध से काव्य समाप्त होता है।[6] इस काव्य में भी इतिवृत्त की गति बड़ी मन्थर है। मूलतः वीररसपरक काव्य में विस्तार से

---

१. महाभारत सभापर्व अ० ३६ से ४५ तक
२. शिशुपालवध २.३८
३. शिशुपालवध-१.४१-७४, तदेनमुल्लंघितशासनं विधेर्विधेहि कीनाशनिकेतनातिथिम्।
शुभेतराचारविपक्त्रिमापदो विपादनीया हि सतामसाधवः।। १.७३
४. शिशुपालवध २-२२-६५।। यजतां पाण्डवः स्वर्गमवत्विन्द्रस्तपत्विनः।
वयं हनाम द्विषतः सर्वः स्वार्थं समीहते।। २.६५
५. वही,२.७०-११७
६. शिशुपालवध-२०

श्रृंगार-वर्णन पाया जाता है। सेनाप्रयाण, प्रकृतिवर्णन तथा श्रृंगार के सरस तथा प्रभावोत्पादक चित्रों के साथ उपमा, रूपक, समासोक्ति, निदर्शना तथा श्लेष का प्रयोग माघ काव्य-कला की उदात्तता के परिचायक हैं। प्राचीन पण्डितों ने माघ में उपमा की रुचिर योजना, अर्थगांभीर्य तथा पदलालित्य (सानुप्रासिक पदयोजना) तीनों गुण पाकर कहा है-"माघे सन्ति त्रयो गुणाः।" माघ में कवि तथा पांडित्य दोनों का प्रकर्ष है। माघ की रचना के निदर्शन निम्नलिखित हैं।

"बृहच्छिलानिष्ठुरकण्ठघट्टनाद् विकीर्णलोलाग्निकणं सुरद्विषः।
जगत्प्रभोरप्रसहिष्णु वैष्णवं न चक्रमस्याक्रमताधिकन्धरम्।। १.५४।।"

इस देवशत्रु रावण के महती शिला के समान कठोर कंठ से रगड़ खाने से आग की चंचल किरणें छिटकाता भगवान् विष्णु का असह्य (सुर्दशन) चक्र तक इसके कण्ठ को पार न कर पाया (न काट सका)।

"पादाहतं यदुत्थाय मूर्धानमधिरोहति।
स्वस्थादेवापमानेऽपि देहिनस्तद्वरं रजः।।२.४६।।"

उस व्यक्ति से तो जो अपमान होने पर संतुष्ट रहता है, वह धूल अच्छी है, जो पैरों से आहत होने पर लोगों के सिर पर जा चढ़ती है।

"उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।
वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम्।। ४.२०।।"

जब इस रैवतक पर्वत से एक ओर अपनी किरणें ऊपर फैलाता सूर्य उदित होता है, और दूसरी ओर चन्द्रमा अस्त होता है, तो यह पर्वत अपने दोनों ओर लटकते दो घन्टों से युक्त विशाल हाथी की शोभा धारण करता है।

"मधुरया मधुबोधितमाधवीमधुसमृद्धिसमेधितमेधया।
मधुकराङ्गनया मुहुरुन्मदध्वनिभृता निभृताक्षरमुज्जगे।। ६.२०।।"

(वसन्त के कारण खिली माधवी की पराग-समृद्धि के उद्बुद्ध प्रतिभा वाली मधुर भौंरी, जिसकी ध्वनि मस्त बनाने वाली थी, बार-बार स्थिर स्वर गाने लगी।)

"उदयशिखरिशृङ्गप्राङ्गणेष्वेष रिङ्गन्, सकमलमुखहासं वीक्षितः पद्मिनीभिः।
विततमृदुकराग्रः शब्दयन्त्या वयोभिः, परिपतति दिवोऽङ्के हेलया बालसूर्यः।।

(यह बालक सूर्य उदयाचल के शिखरों के आँगन में रेंगता (घुटनों से चलता), कमलों के मुसकुराते मुख से पद्मिनियों (स्त्रियों) द्वारा देखा गया, अपनी किरणों के कोमल हाथों

के अग्रभाग को फैलाता पक्षियों के स्वर द्यौ (आकाश रूपिणी माँ) की गोद में गिर रहा है।)

"सुमेखलाः सिततरदन्तचारवः समुल्लसत्तनुपरिधानसम्पदः।
रणैषिणां पुलकभृतोऽधिकन्धरं ललम्बिरे सदसिलताः प्रिया इव।। १७.२५।।"

(सुन्दर बंधनसूत्रवाली, सुन्दरसूक्ष्म मियान से अलंकृत, शोभायुक्त असिलतायें (तलवारें), सुन्दर करधनीवाली, शुभ्रदन्त काँति वाली, रमणीय सूक्ष्म परिधान से युक्त, रोमांचित प्रियाओं की तरह युद्ध की इच्छा वाले योद्धाओं के कंधो पर झूल रही थीं।)

"हिममुक्तचन्द्ररुचिरः सपद्मको, मदयन् द्विजान् जनितमीनकेतनः।
अभवत् प्रसादितसुरो महोत्सवः, प्रमदाजनस्य स चिराय माधवः।। १३.३६।।"

(इन्द्रप्रस्थ की स्त्रियों के लिये वे कृष्ण जो हिममुक्त चन्द्र के समान सुन्दर थे, हाथ में पदम् धारण करने वाले थे और ब्राह्मणों को प्रसन्न करने वाले तथा प्रद्युम्न के जनक थे तथा जिन्होंने देवताओं को अनुगृहीत किया था, उसी तरह महान् आनन्द [उत्सव] के कारण बन गये, जैसे शिशिर के कुहरे से मुक्त चन्द्रवाला, खिले कमलों से युक्त, पक्षियों का मस्त बनाता, कामोद्दीपन करता, निर्मल सुरा से युक्त वसन्त ऋतु हो)

महाभारत की सम्पूर्ण कथा को लेकर जैन कवि अमरचन्द्रसूरि (१३वीं शती) ने १६ सर्गों में बालभारत की रचना की है। ये जिनदत्तसूरि के शिष्य तथा वागट (गुजरात) के निवासी थे और गुर्जरनरेश वीशलदेव के आश्रित राजकवि थे। इनकी अन्य कृति 'कवि कल्पलता' है। इसमें कथा महाभारत के पर्वों के अनुसार ही है और यहाँ सनातन परम्परा की ही कथा का अनुगमन है। काव्यशैली की दृष्टि से यह उत्कृष्ट रचना है। एक निदर्शन निम्नाकिंत है-

"दधिमथनविलोलल्लोलदृग्वेणिदम्भा, दयमदयमनङ्गो विश्वविश्वैकजेता।
भवपरिभवकोपत्यक्तबाणः कृपाणश्रममिव दिवसादौ व्यक्तशक्तिर्व्यनक्ति।।
[ बालभारत,१.१.६" ]

( वहाँ प्रातःकाल के समय शिव के विरोधजनित क्रोध के कारण त्यक्तबाण, समस्त विश्व का विजेता यह अनंग (कामदेव), दही के मथने से हिलती-डुलती चंचलाक्षी युवतियों की वेणी के व्याज से मानो शक्तिशाली होकर निर्दयतापूर्वक अपने कृपाण के परिश्रम को प्रकट कर रहा है अर्थात् दिखा रहा है।)

महाभारत के सुभद्राहरण-प्रसंग को लेकर गुजरात में पट्टण के निवासी वस्तुपाल (१३शती) ने 'नारायणानन्द' महाकाव्य की रचना की है, जो १० सर्गों में निबद्ध है। वस्तुपाल ढोलका-नरेश वीरधवल के महामंत्री थे और स्वयं इतने वीर थे कि इन्होंने अपने

राज्य पर दक्षिण, लाट तथा गोद्रह के राजाओं की सम्मिलित सेना का सामना कर उसकी रक्षा की थी। 'नारायणानन्द' काव्य पर माघ की शैली का पर्याप्त प्रभाव है और कल्पनापूर्ण वर्णन मिलते हैं एवं इसकी भाषा प्रवाहपूर्ण तथा मधुर है।

महाभारत के 'नलोपाख्यान' को लेकर तीन रचनायें मिलती हैं- श्रीहर्ष का नैषधीयचरित (१३वीं शती वि.) कृष्णानन्द (१४वीं शती) का 'सहृदयानन्द' तथा वामनभट्ट बाण (१५वीं शती) का 'नलाभ्युदय' महाकाव्य। इनका संक्षिप्त परिचय यहाँ दिया जा रहा है।

कान्यकुब्जेश्वर गोविन्दचन्द्र के पुत्र विजयचन्द्र तथा जयचन्द्र के सभापण्डित तथा कवि श्रीहर्ष (१३वीं शती वि.) की रचना २२ सर्गों में निबद्ध 'नैषधीयचरित्र' की गणना पंच महाकाव्यों में की जाती है। श्रीहर्ष हीर पण्डित तथा मामल्लदेवी के पुत्र थे। यह बहुत बड़ा काव्य है, जिसके अधिकांश सर्गों में सौ से ऊपर पद्य हैं। कुछ विद्वानों के अनुसार यह काव्य सौ सर्गों में निबद्ध था जिसमें पूरी नलकथा थी, पर यह मात्र किंवदन्ती है। प्रस्तुत काव्य नल और दमयन्ती के परस्पर आकर्षण[1] दमयन्ती द्वारा स्वयंवर में नल बनकर आये राजाओं और चारों दिक्पालों को छोड़कर वास्तविक नल को सरस्वती की सहायता से पहचानकर वरण करने[2] और उनके विवाह के बाद स्वर्ग लौटते समय देवताओं द्वारा नास्तिकवाद की प्रतिकल्पना करते कलि की मान्यताओं का खण्डन वर्णित है [सर्ग १७] इसके पश्चात् सर्ग १८ से २२ तक राजा तथा रानी के क्रमशः प्रथम समागम, दैनंदिनचर्या, देवस्तुति तथा सूर्योदय का वर्णन है। काव्य में अधूरी नलदमयन्ती कथा यहीं समाप्त हो जाती है।

श्रीहर्ष का नैषधीसचरित पदलालित्य,[3] कल्पना की उड़ान और श्रृंगार के विलासपूर्ण चित्रण के साथ ही पाण्डित्य प्रदर्शन के लिये भी प्रसिद्ध है और कई संस्कृत विद्वान् श्रीहर्ष को कालिदास से भी बड़ा कवि मानते हैं। पर श्रीहर्ष की कविता के उपर्युक्त गुणों की अतिशयता कई बार काव्य की प्रभावोत्पादकता में बाधक बन जाती है। श्रृंगार के वर्णन में श्रीहर्ष का विशेष ध्यान नायिका दमयन्ती के नख-शिख-वर्णन पर है। वे तीन बार उसके नख-शिख का वर्णन काव्य में करते हैं (सर्ग २, सर्ग७ तथा सर्ग१५) दमयन्ती के विप्रलंभ श्रृंगार, (पूर्वरागजनित विरह) के वर्णन में (चतुर्थ सर्ग) ऊहोक्तियाँ अधिक हैं और संयोग श्रृंगार में नायक-नायिका के प्रथम समागम का वर्णन (सर्ग १८वाँ) कालिदास के कुमारसम्भव

---

१. नैषधीचरित सर्ग, १ से ४ तक

२. नैषधीयचरित, ११-१४ तक

३. चलन्नलंऽकृत्य महारयं हयं स्ववाहवाहोचितवेशपेशलः। प्रमोद निस्पेन्दतराक्षिपक्ष्मभिर्व्यलोकि लोकैर्नगरालयैर्नलः।। १.६६।। देवी पवित्रितचतुर्भुजवामभागा वागालपत् पुनरिमां गरिमाभिरामाम्। एतस्य निष्कृपकृपाणसनाथपाणेः पाणिग्रहादनुगृहाण गणं गुणानाम्।। ११.६६।।
प्रिया हियालभ्य विलम्बमाविला विलासिनः कुण्डिनगंडनायितम्। समाजमाजग्मुरथो रथोत्तमास्तमासमुद्रादपरे परे नृपाः।। १३.१।।

के आठवें सर्ग के श्रृंगार वर्णन को भी पीछे छोड़ देता है। नैषधीयचरित में गौडीय पदबन्ध वाले वीररसात्मक स्थल (११,१२ तथा १३वें सर्ग) उस समय की राजस्तुतिपरक काव्य-शैली के निदर्शन हैं। सोलहवें सर्ग के ज्यौनार वर्णन में कहीं-कहीं हास्य भी मिलता है। प्रथम सर्ग के हंसविलाप वाले प्रसङ्ग में कवि का भावुक कविहृदय पाण्डित्य और मात्र चमत्कार-प्रियता का बोझा उतार फेंकता है और यहाँ करुण रस की निःसन्देह मार्मिक व्यंजना पाई जाती है। जैसे-

"मदर्थसन्देशमृणालमन्थरः प्रियः कियद्दूर इति त्वयोदिते।
विलोकयन्त्या रुदतोऽथ पक्षिणः प्रिये स कीदृग्भविता तव क्षणः।। १.१३७।।"

(हे प्रिये मैं इसका अनुमान भी नहीं कर सकता, जब दूसरे हंसों को पास आया देखकर तुम मेरे लिये उनसे यह पूछोगी कि "मेरा वह प्रिय कितना दूर है जो मेरे लिये सन्देश भेजने और मृणाल लाने में बड़ा सुस्त जान पड़ता है" और इस प्रश्न का उत्तर वे कुछ न देकर रोने लगेगें। पता नहीं उन्हें रोते देखकर तुम्हें उस क्षण कितनी असह्य वेदना होगी)

श्रीहर्ष कल्पना की उड़ान के निःसन्देह धनी है। उनका अप्रस्तुत विधान विविध क्षेत्रों से चुना गया है। साधर्म्यमूलक अलंकारों में वे उपमा की अपेक्षा रूपक, अपह्नुति, उत्प्रेक्षा तथा अतिशयोक्ति जैसे कल्पनागर्भ अलंकारों की योजना में विशेष दक्ष हैं। और द्वयर्थक श्लिष्ट शब्दों की योजना में सिद्धहस्त हैं। जहाँ वे अप्रस्तुत योजना में अपने व्याकरण या दर्शन सम्बन्धी ज्ञान का प्रदर्शन करते हैं, वहाँ कविता पर पांडित्य हावी हो जाता है।[1] प्रकृति-वर्णन में भी वे अप्रस्तुत योजना की दूर की उड़ान पर ज्यादा ध्यान देते हैं। इसका प्रमाण १९ वें सर्ग का प्रभात-वर्णन तथा २२ वें सर्ग का सन्ध्या तथा रात्रि का वर्णन है।[2] श्रीहर्ष के काव्य के कुछ निदर्शन ये हैं-

"हृतसारमिवेन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय वेधसा।
कृतमध्यबिलं विलोक्यते धृतगम्भीरखनीखनीलिमा"।। २.२४।।

(ब्रह्मा द्वारा इस दमयन्ती के मुख की रचना करने के लिये मानो चन्द्रबिम्ब का सार भाग हर लिया है और उसके मध्य भाग में सारभाग के ले लेने से जो छेद हो गया है, उसी से आकाश की नीलिमा चन्द्रबिम्ब के कलंक के रूप में दिखाई दे रही है।)

"यदतनुज्वरभाक् तनुते स्म सा प्रियकथासरसीरसमज्जनम्।
सदपि तस्य चिरान्तरतापिनी परिणतिर्विषमा समपद्यत"।। ४.२।।

---

१. जैसे-२.३२,२.६४, १२.१३२, १३.३६, १६.६० आदि
२. दे. सर्ग १९ तथा २२

(चूँकि कामज्वर से तप्त होने पर भी वह दमयन्ती प्रिय नल की कथारूपी सरसी के रसरूपी जल में मज्जन करती थी, इसलिये तुरन्त उसकी विरह दशा चिरकाल तक हृदय को तपाने वाली विषम स्थिति में उसी तरह परिणत हो जाती थी, जैसे ज्वर से पीड़ित व्यक्ति के तालाब के जल में नहाने से तुरन्त चिरकाल तक तपाता विषम ज्वर हो जाता है।)

तेरहवें सर्ग में श्रीहर्ष ने नलरूपी इन्द्रादि चारों दिग्पालों के साथ नल का वर्णन श्लेष-परक द्व्यर्थक पद्यों में किया है। एक पद्य में तो वह पाँचों नलों का एक साथ वर्णन करते हैं, जहाँ पंचार्थक श्लिष्ट योजना है।[1] नल तथा वरुण का श्लिष्ट वर्णन यह है:-

"नासीरसीमनि घनध्वनिरस्य भूयान् कुम्भीरवान् समकरः सहदानवारिः।
उत्पद्मकाननसखः सुखमातनोति रत्नैरलंकरणभावमितैर्नदीनः"।।१३.२२।।

(वरुण पक्ष वाला अर्थ-इस वरुण की सेना के अग्रभाग में गम्भीर ध्वनिवाला, घड़ियालों और मगरों से युक्त, विष्णुसहित, कमलवनों की शोभावाला, रत्नों से अलंकृत समुद्र (नदियों का पति) इसके सुख को बढ़ाता है। नलपक्ष का अर्थ-इस राजा की सेना के अग्रभाग में मेघ के समान गर्जना करने वाले समान आरोहावरोह युक्त सूँड़ वाले, मदजल से युक्त, कुम्भस्थल में पद्माकार बिन्दु से युक्त मुख वाले, रत्नाभूषणों से अलंकृत परिपुष्ट (न दीन) अनेक हाथी सुखपूर्वक ध्वनि करते हैं।)

पुरी के राजा के कायस्थ मंत्री कृष्णानन्द का 'सहृदयानन्द' महाकाव्य १५ सर्गों में निबद्ध है। इसमें नल-दमयन्ती की सम्पूर्ण कथा वर्णित है। कवि ने स्वयं अपने आपको वैदर्भी रीति से रचना करने में कुशल कहा है। कृष्णमाचारी के अनुसार विश्वनाथ ने साहित्य-दर्पण में इसकी कृति का उल्लेख किया है।[2]

वामनभट्ट बाण का ८ सर्गो का महाकाव्य 'नलाभ्युदय' उपलब्ध है। इसी प्रसंग को लेकर अज्ञात कविकर्तृक ७ सर्गो का काव्य 'कल्याणनैषध' तथा वन्दारुभट्ट (१६ शती वि.) का 'उत्तरनैषध' (१० सर्गों में निबद्ध काव्य) मिलता है। महाभारत से जुड़े अन्य काव्यों की सूची, कृष्णमाचारी के अनुसार यह है:-

पाण्डवाभ्युदय, तरुणभारत, अभिनवभारत, पाण्डवविजय (पटना से प्रकाशित), तथा भारतोद्योत।[3]

कुछ संस्कृत कवियों ने महाभारत की कथा के आधार पर अपनी अलंकार-प्रियता और कला-कौशल का प्रदर्शन करने के लिये यमक काव्य तथा श्लेष काव्यों के रूप में चित्र काव्यों को भी निबद्ध किया है। नीतिवर्मा (६-१० वीं शती वि.) ने महाभारत के विराटपर्व

---

१. सर्ग १३ पद्य ३३
२. कृष्णमाचारी, हिस्ट्री आफ क्लैसिकल संस्कृत लिटरेचर पृ.१६४
३. वही पृ. ३०२

से कीचक-वध की घटना को लेकर पाँच सर्गों में 'कीचकवधम्' की रचना की है। इस काव्य का उल्लेख भोज के श्रृंगारप्रकाश में तथा नमिसाधु ने रुद्रट के काव्यालंकार की टीका में किया है। वासुदेव (६-१०वीं शती वि.) ने महाभारत की सम्पूर्ण कथा के आधार पर आठ आश्वासकों में 'युधिष्ठिरविजयम्'[1] की रचना की है। वासुदेव केरल में त्रावणकोर के पास विप्रसत्तम के निवासी रवि के पुत्र तथा भारतगुरु के शिष्य थे। ये केरल के राजा कुलशेखर के आश्रित थे। सम्पूर्ण 'युधिष्ठिरविजयम्' आर्यागीति (विषम चरणों में १२ मात्रायें, समचरणों में २० मात्रायें) में निबद्ध 'यमककाव्य' है। इसके प्रत्येक पद्य में प्रथम-द्वितीय तथा तृतीय-चतुर्थ चरणों में क्रमशः पादान्त यमक की योजना पाई जाती है। उदाहरण निम्नांकित है :-

> "अथ मृगराजद्विपिनं, प्रविश्य पाण्डुर्गिरिं विराजद्विपिनम्।
> मृगयासङ्गरसेन, स्वैरं व्यहरज्जितारिसङ्गरसेनः" ।।१.११।।

वह राजा पाण्डु सिंह तथा हाथियों से व्याप्त सुन्दर वनों वाले पहाड़ पर इच्छापूर्वक मृगया के व्यसन के रस से विहार करने लगा, जो शत्रुओं को युद्ध में जीतने वाली सेना से सम्पन्न था।

युधिष्ठिरविजय के अन्त में अनुष्टुप् छंद द्वारा कौरवों पर विजय प्राप्त कर सिंहासन पर बैठने और पृथ्वी का पालन करने की सूचना के साथ काव्य समाप्त होता है।

> "सुखेन नागसाह्वये पुरे वसन् स भारतः।
> ररक्ष गां पुरूरवाः पुरेव सन्स भारतः।। ८.१०५"

(तब वह भारत (भरतवंशी युधिष्ठिर) हस्तिनापुर में रहते हुये सभा में स्थित होकर पृथ्वी का पालन उसी तरह करने लगा, जैसे प्राचीन काल में राजा पुरूरवा।) इस अन्तिम पद्य में वासुदेव ने दोनों समचरणों में यमक की योजना की है।

महाभारत के 'नलोपाख्यान' के आधार पर संस्कृत में 'नलोदय' शीर्षक 'यमक काव्य' भी मिलता है। यह चार सर्गों का काव्य भी प्रायः आर्यागीति छंदों में ही निबद्ध है, केवल अन्त में एक अनुष्टुप् छंद (४.४७) है। परम्परा इसे कालिदास की कृति[2] मान बैठी थी, किन्तु सम्भवतः यह भी उपर्युक्त वासुदेव की ही रचना है। कृष्णमाचारी ने बताया है कि

---

१. काव्य का निदर्शन यह है :-
अथ निजराज्यं तेन प्रशासि नलेन शत्रुराज्यन्तेन।
येनाराज्यन्तेन श्रिया दिशो यस्य विरहितराज्यन्तेन। ।। १।।
तां पुनरेकान्तेन प्राप्तवता रिपुमदातिरेकान्तेन ।। २।।

२. इति कालिदासकृते नलोदये सत्काव्ये चतुर्थः सर्गः समाप्तः।।
-काव्यसंग्रह : (सं. डा. वोहेन हेबर्लिन) संवत् १६१८ पृ. ५५५

३. कृष्णमाचारीः पूर्वोद्धृत पृ. ३६१-६२

इस काव्य के एक टीकाकार रामर्षि ने इसे रविदेवविरचित माना है, किन्तु दूसरे टीकाकार विष्णु ने इसे रवि के पुत्र वासुदेव की रचना बताया है।[1]

महाभारत तथा रामायण की कथा को एक साथ लेकर द्व्यर्थक श्लिष्ट काव्यों की भी रचना संस्कृत में हुई है। इस पद्धति की प्रथम उपलब्ध महाकाव्य कृति धनंजय (८.१० वीं शती) का 'द्विसन्धान' महाकाव्य है। इसमें जैन परम्परा के अनुसार रामायण तथा महाभारत की कथाओं का साथ-साथ श्लेष शब्दालंकार द्वारा वर्णन है। महाभारत के कौरव-पाण्डव-युद्ध की कथा यहाँ गौण हो गई है, जबकि कृष्ण (वासुदेव) तथा जरासन्ध (प्रतिवासुदेव) का युद्ध विस्तार से वर्णित है। यह १८ सर्गों में निबद्ध महाकाव्य है। एक निदर्शन यह है :-

**"तमुदीक्ष्य नवोदयस्थितं परितापोऽर्कमिवाभवत्तदा।**
**बहुलोभरतस्य भूभुजो निजमातुर्धृतराष्ट्रजन्मनः।।४.३३।।"**

"(रामायण-कथा) तब सूर्य की तरह नवोदित राम को देखकर भरत के लिये राष्ट्र की समस्त विभूति के उद्देश्य-युक्त अत्यधिक दुःख (परिताप) दशरथ राजा को लक्षित कर होने लगा।"

"तब सूर्य की तरह नवोदित युधिष्ठिर को देखकर अपने निश्चय में (राज्य हथियाने में) लगे (निजमातुः) धृतराष्ट्रजन्मा दुर्योधन को अत्यधिक परिताप हुआ।"

रामायण तथा महाभारत की कथा को एक साथ लेकर कविराज (११-१२ शती वि.) ने 'राघवपाण्डवीय' की रचना है। इस काव्य पर सम्भवतः धनंजय के काव्य का प्रभाव है, किन्तु महाभारतकथा सनातन परम्परा के अनुसार है, जैन परम्परा के अनुसार नहीं। काव्य में जहाँ सभंग श्लेष का निर्वाह नहीं है, वहाँ दोनों कथाओं का वर्णन कहीं अधिक सुन्दर बन पड़ा है। जैसे-

**"स राज्यमैन्द्रेण पदेन तुल्यं गुरुप्रियार्थं तृणवद्विहाय।**
**अरण्यवासाय कृतप्रतिज्ञः प्रतस्थिवान् सावरजः सदारः।।३.१६।।"**

"तब वह युधिष्ठिर इन्द्र के पद स्वर्ण के समान(वैभवशाली राज्य को तिनके की तरह त्यागकर अपने पूज्य (गुरु) धृतराष्ट्र के प्रिय के लिए कृतप्रतिज्ञ हो भीमादि अनुजों और पत्नी द्रौपदी के साथ वनवास के लिये रवाना हो गया।"

**"प्रवर्त्य भीमोऽथलसन्महायुधं विरोधिवीरं निजघान मर्मणि।**
**पुरेव रामः शतमन्युसंभवं महास्त्रमोक्षेण निशाचरेश्वरम्।।१३.१६।।"**

(तब भीम ने महास्त्र (गदा) को फेंककर महान् आयुध वाले क्रोधी विरोधिवीर दुर्योधन को मर्मस्थल में उसी तरह ताड़ित किया जैसे प्राचीनकाल में राम ने महास्त्र द्वारा राक्षसेश्वर रावण को मर्मस्थल में ताड़ित किया था।)

रामायण तथा महाभारत की कथाओं को एक साथ लेकर और भी श्लेष-काव्य लिखे गये हैं। इसी तरह महाभारत में उपलब्ध नलोपाख्यान को भी राम-कथा के साथ-साथ हरदत्त ने 'राघवनैषधीय' काव्य में निबद्ध किया गया है।[1]

## महाभारत पर आधृत नाट्य-साहित्य

संस्कृत में महाभारत की कथा अथवा उसके वर्णित घटनाओं को आधार बनाकर अनेक रूपकों (नाटक तथा अन्य रूपकों) की रचना की गई है। अब तक उपलब्ध नाट्य-साहित्य में भास (तीसरी शती विक्रम पूर्व) सम्भवतः पहले नाटककार हैं, जिन्होंने महाभारत के कथा-प्रसगों को अपनी कृतियों के लिये चुना है। उनकी उपलब्ध १३ नाट्य कृतियों में ६ महाभारत पर आधृत हैं- पंचरात्र, मध्यमव्यायोग, दूतवाक्य, दूतघटोत्कच, कर्णभार, और ऊरुभंग। उनकी सातवीं नाट्यकृति का आधार भी सम्भवतः महाभारत का खिलपर्व हरिवंश है। यदि ऐसा है तो खिलपर्व का रचनाकाल चौथी शती वि.पू. हो जाता है, अथवा इसका आधार कोई अन्य (आज अनुपलब्ध) कृष्ण काव्य है, जिसमें कृष्ण के बालचरित तथा कंसवध की कथा थी। भास के समय तक स्पष्टतः भागवत धर्म तथा कृष्ण-भक्ति उत्तरी भारत में पूर्णतः प्रतिष्ठित हो चुकी थी, भास इसके प्रमाण हैं।

पंचरात्र में विराट नगर में पाण्डवों के अज्ञातवास की घटना का वर्णन है। इसमें भास ने कथा को कल्पित रूप दिया है। दुर्योधन यज्ञ के समय आचार्य द्रोण को दान देने की प्रतिज्ञा करता है। द्रोण पाण्डवों को आधा राज्य दे देने की माँग करते हैं। शकुनि के कहने पर दुर्योधन यह शर्त रखता है कि यदि पाँच रात में पाण्डवों का पता चल गया तो आधा राज्य दे दूँगा। द्रोण के प्रयत्न से पाण्डवों का विराट नगर में पता चल जाता है और दुर्योधन आधा राज्य दे देता है। मध्यम व्यायोग में एक ब्राह्मण के पुत्र के बचाने के समय भीम विचित्र परिस्थितियों में अपनी राक्षसी पत्नी हिडिम्बा से मिलता है। दूतवाक्य में उद्योगपर्व की वह घटना है, जहाँ कृष्ण दूत बनकर कौरवों के पास जाते हैं और उन्हें पाण्डवों को अपने हिस्से का राज्य दे देने को कहते हैं। यहाँ दुर्योधन पाण्डवों को राज्य देना इसलिये मनाकर देता है कि वह उसके पितृव्य पाण्डु के पुत्र ही नहीं हैं, तब कृष्ण यह उत्तर देते हैं कि ऐसा मानने पर तो धृतराष्ट्र भी व्यास-पुत्र हैं, विचित्रवीर्य के पुत्र नहीं, फिर तुम लोग भी इस राज्य के अधिकारी नहीं हो। इस एकाकी रूपक में दुर्योधन तथा कृष्ण का संवाद[2]

---

१. इनके विवरण के लिये दे.-रामायण पर आधृत संस्कृत काव्य वाला अंश (सम्पादक)

२. दुर्योधनः-कथं कथं दायादयमिति। वने पितृव्यो मृगयाप्रसंगतः कृतापराधो मुनिशापमाप्तवान्। तदाप्रभृत्येव स दारनिस्पृहः परात्मजानां पितृतां कथं व्रजेत्।। कृष्णः-पुराविदं भवन्तं पृच्छामि। विचित्रवीर्यो विषयी विपत्तिं क्षयेण यातः पुनरम्बिकायाम्। व्यासेन जातो धृतराष्ट्र एष लभेत राज्यं जनकः कथं ते।।

मार्मिक बन पड़ा है। दुर्योधन कुपित हो कृष्ण को बन्दी बनाना चाहता है, तब कृष्ण का भगवान् वाला रूप प्रकट होता है और उनके अस्त्र मूर्तिमान् सुदर्शनादि हो मंच पर आ जाते हैं।[1]

दूतघटोत्कच में अभिमन्यु के मारे जाने पर कौरवों के पास घटोत्कच का पाण्डवों का यह संदेश लेकर जाने की कथावस्तु मिलती है कि अर्जुन अपने पुत्र के वध का बदला लेगा। कर्णभार में ब्राह्मण का रूप धारण कर इन्द्र द्वारा कर्ण के कवच-कुण्डलों को दान में माँगने की घटना का नाटकीय संविधान है। ऊरुभंग में भीम और दुर्योधन के गदा-युद्ध, भीम के द्वारा दुर्योधन की जाँघ को तोड़ने के कारण बलराम के क्रोध और उन्हें कृष्ण के द्वारा शान्त करने का प्रसंग है। यहाँ मच पर ही दुर्योधन की मृत्यु दिखाई गई है।

भास के महाभारत से सम्बन्ध नाटकों में उनकी नाट्यकला सहज तथा सुन्दर है। उनके संवाद चुटीले और सरल भाषा में निबद्ध होते हुए भी मार्मिक हैं। भास के कवित्वपूर्ण पद्य भी नाटकीय कृति में नाटकीय घटना-चक्र को गति देने में सहायक सिद्ध होते हैं, ऊपर से जोड़े गये कवित्व-प्रदर्शन के स्थल नहीं है। उनकी काव्यशैली का एक निदर्शन पर्याप्त होगा।

> "चलविलुलितमौलिः क्रोधताम्रायताक्षो,
> भ्रमरमुखविदष्टां किंचिदुत्क्षिप्य मालाम्।
> असिततनुविलम्बिस्त्रस्तवस्त्रानुकर्षी,
> क्षितितलमवतीर्णः परिवेषीव चन्द्रः"।। ऊरुभंग २६।।

(देखो, ये बलराम चले आ रहे हैं। क्रोध के कारण इनकी लम्बी-लम्बी आँखे लाल हैं और सिर तेजी से हिल रहा है। अपनी गले में पड़ी माला को सुगन्ध से खिचे भौरों द्वारा उसके दष्ट होने पर उसे उन्होंने थोड़ा टेढ़ा कर लिया है। वे जमीन पर खिसकते अपने नीले वस्त्र को समेटते हुये इसी तरह आ रहे है, जैसे परिवेष मण्डल से युक्त चन्द्रमा स्वयं पृथ्वीतल पर उतर आया हो।)

महाभारत का 'शकुन्तलोपाख्यान' कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुन्तल' नाटक में मिलता है, पर अनेक विद्वान् कालिदास के इस नाटक का आधार महाभारत न मानकर पद्मपुराण में वर्णित दुष्यन्त तथा शकुन्तला की कथा मानते हैं। कालिदास के नाटक में उपलब्ध दुर्वासा-शाप, मेनका द्वारा पति-परित्यक्ता शकुन्तला को मरीचि-ऋषि के आश्रम ले जाने, वहाँ भरत के जन्म और पालन-पोषण तथा दुष्यन्त तथा मरीचि के आश्रम में स्वर्ग से लौटते समय अचानक भरत तथा शकुन्तला से मिलने का प्रसंग नहीं है। अतः हम यहाँ

---

१. यह कथा-प्रसंग भास के समय में विष्णु के आयुधों की भी देवत्व-परिकल्पना का प्रमाण है

कालिदास के इस नाटक पर विचार नहीं कर रहे हैं।

महाभारत-युद्ध की घटना को लेकर लिखा गया प्रसिद्ध संस्कृत नाटक भट्टनारायण (७वीं. शती) का 'वेणीसंहार' है। यह छः अंको में निबद्ध नाटक है। इसमें दुःशासन द्वारा द्यूतक्रीड़ा के समय अपमानित द्रौपदी की इस प्रतिज्ञा के, कि मै दुःशासन के मारे जाने पर अपनी वेणी बाधूँगी- भीम द्वारा दुःशासन को मार कर उसके रक्त से सने हाथों द्रौपदी की वेणी बाँधने की घटना को केन्द्रबिन्दु बनाकर महाभारत-युद्ध की लगभग समस्त कथा का संकेत है। नाटक का आरम्भ भीम द्वारा कौरवों के प्रति क्रोध प्रदर्शन से होता है[1] और अन्त दुर्योधन के भी भीम द्वारा मारे जाने पर वासुदेव और अर्जुन के मंच पर आकर युधिष्ठिर को युद्ध-समाप्ति की सूचना देकर भरतवाक्य द्वारा किया गया है।[2]

नाटकीय संविधान की दृष्टि से यहाँ सम्पूर्ण युद्ध घटना का संकेत करने के कारण नाटक की कसावट शिथिल प्रतीत होती है, साथ ही वीर-रस प्रधान नाटक में दूसरे अंक में दुर्योधन तथा भानुमती का प्रेमालाप खटकता है। इस नाटक का सबसे अधिक प्रभावोत्पादक अंश तीसरे अंक में कर्ण तथा अश्वत्थामा का वाद-विवादपूर्ण संवाद है। वेणी संहार में नाटकीय व्यापार अधिक होने पर भी उनमें अन्विति नहीं पाई जाती। इस नाटक में कवित्वकौशल निःसदेह प्रौढ़ है और पद्यों में गौडीय रीति का निर्वाह वीररस की व्यंजना सफलतापूर्वक कराता है। भट्टनारायण की काव्य कला के तीन निदर्शन निम्नांकित है, यथा भीम की द्रौपदी के प्रति उक्ति-

**चचंद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघातसंचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य।**
**स्त्यानावनद्धघनशोधितशोणपाणिरुत्तंसयिष्यति कचाँस्तव देवि भीमः।।**

[१.२१]

(हे देवि, तुम निश्चिन्त रहो। यह भीम इस बात की प्रतिज्ञा करता है कि अपने दोनों हाथों द्वारा घुमाई गदा की चोट से चूर्णित सुयोधन की दोनों जाँघों को तोड़कर उसके गाढ़े चिकने खून से सने लाल हाथों से तुम्हारे बालों को बाँधेगा।)

क्रोधी अश्वत्थात्मा की यह उक्तिः-

**"देशः सोऽयमरातिशोणितजलैर्यस्मिन् हृदाः पूरिताः,**
**क्षत्रादेव तथाविधः परिभवस्तातस्य केशग्रहः।**

१. लाक्षागृहानलविषान्नसभाप्रवेशैः प्राणेषु वित्तनिचयेषु च नः प्रहृत्य।
आकृष्य पाण्डववधूपरिधानकेशान् स्वस्था भवन्तु मयि जीवति धार्तराष्ट्राः।।

२. महाराज, दिष्ट्या वर्धसे। अयं खलु आयुष्मान् भीमसेनः।
सुयोधनक्षतजारुणकृतशरीरो दुर्लक्ष्यव्यक्तिः अलममुना संदेहेन।।

तान्येवाहितशस्त्रघस्मरगुरुण्यस्त्राणि भास्वन्ति मे,
यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रौणायनिः क्रोधनः।। [३.३२]

(यह वही स्थान है, जहाँ परशुराम ने शत्रुओं के रक्त से तालाबों को भर दिया था। मेरे पिता के केशग्रहण पर अपमान भी परशुराम के पिता की भाँति ही क्षत्रिय जाति ने किया है। मेरे पास भी शत्रुओं का भक्षण करने में समर्थ जाज्वल्यमान भारी अस्त्र है जैसे उनके पास थे। क्रोधी द्रोणपुत्र अश्वत्थामा भी अब वही करने जा रहा है जो कुछ परशुराम कर चुके हैं।)

भीमसेन की यह उक्ति भी प्रभावोत्पादक है-

अन्योन्यास्फालभिन्नद्विपरुधिरवसामांसमस्तिष्कपङ्के,
मग्नानां स्यन्दनानामुपरिकृतपादन्यासविक्रान्तपत्तौ।
स्फीतासृक्पानगोष्ठीरसदशिवशिवातूर्यनृत्यत्कबंधे,
संग्रामैकार्णवान्तःपयसि विचरितुं पण्डिताः पाण्डुपुत्राः।। १.२७।।

(द्रौपदि, चिन्ता करने की कोई बात नहीं। पाण्डव उस संग्राम रूपी समुद्र के गम्भीर जल के बीच विचरण करने में बड़े कुशल हैं, जहाँ एक दूसरे से टकराकर आहत हाथियों के रक्त, वसा, मांस तथा मस्तिष्क का कीचड़ हो, और कीचड़ में मग्न रथों पर पैर रखकर वीर पदाति लड़ रहे हों और जहाँ यथेष्ट रक्तपान से प्रसन्न हो शब्द करती अमंगल शृगालियों की चिल्लाहट के तूर्यनाद की लय पर कबंध नाच रहे हों।)

केरल के राजा कुलशेखर (१० वीं शती) ने सुभद्राहरण के प्रसंग को लेकर 'सुभद्राधनंजय' रूपक की रचना की है। 'बालरामायण' नामक राम-कथात्मक नाटक के रचयिता राजशेखर (१० वीं शती) ने संभवतः संपूर्ण महाभारत की कथा को आधार बनाकर 'बालभारत' (या प्रचण्डपाण्डव) की रचना की थी, किन्तु आज इसके केवल दो ही अंक उपलब्ध हैं, जिसमें द्रौपदी के साथ पाँचों पाण्डवों के विवाह और द्यूत में राज्य तथा द्रौपदी को हार जाने पर दुःशासन द्वारा द्रौपदी के अपमान तथा बाद में द्रौपदी के साथ पाण्डवों में वनवास के लिये जाने की कथावस्तु है।[1] प्रह्लाद (१२वीं शती) के 'पार्थ-पराक्रम' में विराट् की गायों को कौरवों को हराकर लौटा लाने की कथा को नाट्यबद्ध किया गया है। इस घटना को लेकर कांचन पंडित का नाटक 'धनंजयविजय' भी मिलता है। इसमें विराट्पर्व की यह कथा अभिमन्यु के साथ उत्तरा के विवाह तक निबद्ध की गई है। हस्तिमल्ल (१२ शती वि.) ने महाभारत-कथा को छः अंकों में रचित 'विक्रान्तकौरव' में

१. कृष्णमाचारी पृ. ६२६
२. यथा मम चित्रभारते नाटके:-नदीवृन्दोद्दामप्रसरसलिलापूरिततनुः, स्फुरत्स्फीतज्वालानिबिडबडवाग्निक्षतजलः।
न दर्पं नो दैन्यं स्पृशति बहुसत्वःपतिरपामवस्थानां भेदाद् भवति विकृतिर्नैव महताम्।।

नाट्यबद्ध किया है। इससे पूर्व क्षेमेन्द्र (११ वीं शती) ने 'चित्रभारत' की रचना भी थी, जो अनुपलब्ध है। क्षेमेन्द्र ने इस नाटक का एक पद्य 'औचित्यविचारचर्चा' में उद्दृत किया है[२]। विजयपाल (१२वीं शती) की द्रौपदी स्वयंवर से संबद्ध दो अंकों की नाट्यरचना 'द्रौपदी-स्वयंवर' और इसी घटना पर व्यास श्रीरामदेव (१५वीं शती) की द्व्यंक नाट्यकृति 'पाण्डवाभ्युदय' मिलती है। इन्होंने 'सुभद्रापरिणय' नामक एक और भी नाटक लिखा है। भीम के पराक्रम को लेकर रामचन्द्र (१२ वीं शती) ने वकासुरवध-प्रसंग की घटना के आधार पर 'निर्भयभीम'[१] तथा मोक्षादित्य (१४ वीं शती) ने 'भीमविक्रम-व्यायोग' भीम द्वारा द्रौपदी की माँग सौगंधिकपुष्प लाने की घटना के आधर पर विश्वनाथ (१४वीं शती) ने 'सौगन्धिकाहरण', नीलकण्ठ (१७वीं शती) ने 'कल्याणसौगंधिक' नाट्यकृतियों की रचना की है। महाभारत से सम्बन्ध दो लुप्त नाटकों का हवाला ही मिलता है-बाणभट्ट का 'मुकुटताडितक' जिसका एक उद्धरण भोज के 'श्रृंगारप्रकाशः' में मिलता है,[३] तथा भीम और दुर्योधन के गदा-युद्ध की घटना पर रचित नाट्यकृति 'चण्डपाल'।

महाभारत के कुछ उपाख्यानों पर भी नाटक मिलते हैं। साहित्यदर्पण में विश्वनाथ ने 'शर्मिष्ठाययाति' का उल्लेख किया है, जो सम्भवतः कृष्ण कवि की नाट्य रचना है।[३] सावित्री तथा सत्यवान् की कथा को लेकर महेश्वर के पुत्र शंकरलाल (२० वीं शती वि.) ने 'सावित्री-चरित्र' लिखा है। महाभारत के 'नलोपाख्यान' को लेकर जैन मुनि हेमचन्द्र सूरि के शिष्य रामचन्द्र (१२वीं शती) ने सात अंकों के नाटक 'नलविलास' की रचना की है, जिसका उल्लेख वे अपनी कृति 'नाट्य-दर्पण' में करते हैं।[४] महाभारत पर आधृत अन्य अल्पज्ञात या अज्ञात नाट्यकृतियाँ ये हैं- समतिजितमल्लदेव का अश्वमेध नाटक, जयराम महादेव का पाण्डवविजय, शतानन्द अभिनन्द का भीमपराक्रम, शालिग्राम का अभिमन्युनाटक, शीतलचन्द्र की घोष-यात्रा, गुरुराम का सुभद्राधनंजय, माधव भट्ट का सुभद्राहरण तथा हरिवंश-पुराण के आधार पर रचित रामकृष्ण का प्रभावती-प्रद्युम्न नाटक कृति।

कविराज विश्वनाथ (साहित्यदर्पणाकार) ने भी हरिवंश-पुराण के प्रद्युम्न और प्रभावती के प्रणय-प्रसंग को लेकर 'प्रभावती-परिणय' नाट्ककृति की रचना की थी, जिसके उदाहरण वे साहित्यदर्पण में देते हैं। जैसे तृतीय परिच्छेद में प्रथमावतीर्ण मदनविकारा मुग्धा के वर्णन

---

१. यह एकांकी व्यायोग है। नाट्यदर्पण में रामचन्द्र ने इससे भीम की यह उक्ति उद्घृत की है। अन्यायैकजुषः शठव्रतजुषो येऽस्माकमत्र द्विषः। ते नंदति मदं वहंति महतीं गच्छति च श्लाघ्यताम्।। ये तु न्यायपराः

पराार्जवपरास्ते पश्यतामी वयं, नीचैः कर्मकृतः पराभवभृतस्तप्राश्चवतमिहे।।

२. कृष्णमाचारी पृ. ४५१

३. इस नाट्यकृति का उल्लेख विश्वनाथ के 'अंक' नाट्यभेद के उदाहरण में केवल नाट्यनिर्देश-पूर्वक किया है।

४. यथा नलविलासे राजा- वक्त्रेन्दुःमातनोदधिगते दृष्टी विकासश्रियं, बाहू कण्टककोरकाण्यबिभृतां प्राप्ता गिरो गौरवम्।। किं नाङ्गानि तवातिथेयसृजन् स्वस्वापतेर्यांचितं, सम्प्राप्ते मयि नैतदुज्झति कुचद्वन्द्वं पुनः स्तब्धताम्।।

का यह पद्य-

यथा मम प्रभावतीपरिणये - दत्ते सालसमन्थरं भुवि पदं निर्भाति
नान्तःपुरान्नोद्दामं हृसति क्षणात्कलयते ह्रीयन्त्रणां कामपि।
किंचिद्भावगभीरवक्रिमलवस्पृष्टं मनाग्भाषते,
सभ्रूभङ्गमुदीक्षते प्रियकथामुल्लापयन्तीं सखीम्।।

साहित्यदर्पण के छटे परिच्छेद में अन्यत्र वीथी के सातवें अंक अधिबाल के रूप में 'प्रभावतीपरिणय' एक अन्य अंश[1] भी उद्धृत है।

## महाभारत पर आधृत चम्पूकाव्य

महाभारत की कथा को लेकर चम्पूकाव्य भी लिखे गये हैं। इनमें सर्वप्रसिद्ध कृति अनन्तभट्ट (सम्भवतः १२ वीं शती वि.) का 'भारतचम्पू' है। यह बारह स्तबकों में निबद्ध रचना है जिसमें आदिपर्व से लेकर सौप्तिकपर्व तथा युधिष्ठिर की राज्यप्राप्ति[2] तक की सम्पूर्ण कथा है। अनन्तभट्ट व्याकरण के प्रौढ़ पंडित थे और उन्होंने अनेक जटिल व्याकरण सिद्ध पदों का स्थान-स्थान पर प्रयोग किया है। जहाँ पाण्डित्य प्रदर्शन नहीं है, वहाँ निःसन्देह अनन्तभट्ट की कविता में सरसता है, यथा-

"तुहिनकिरणवंशस्थूलमुक्ताफलानां, विपुलभुजविराजद्वीरलक्ष्मीविभूम्नाम्।
हसितसुरपुरश्रीरस्ति सा हस्तिनाख्या, रिपुजनपुरवापा राजधानी कुरूणाम्"।। १.२।।

(चन्द्रमा के वंश से उत्पन्न स्थूल मुक्ताफल के समान अत्यधिक भुजबल की वीरशोभा से सम्पन्न, कुरुओं की राजधानी हस्तिनापुर थी, जिसने देवताओं की पुरी के वैभव को हंसकर पराजित कर दिया था और जो शत्रुओं के लिये दुष्प्राप्य थी।)

इस काव्य में पाण्डव-बालकों की आश्रम के जंगल में क्रीड़ा और बाद में वनवास के समय द्रौपदी की दशा का वर्णन मार्मिक बन पड़ा है, जैसेः-

"भीमेन दन्तयुगले विधृतं यमन्ये, वन्येभमारुरुहुरद्रिनिभं सगर्भ्याः।
शुण्डां प्रगृह्य विजयः स्वयमेव मानी, तं लीलया रदपथेन समारुरोह"।। १.६६

१. यथा मम प्रभावत्याम्। वज्रनाभः- अस्य वक्षः क्षणेनैव निर्मथ्य गदयानया।
लीलयोन्मूलयाम्येष भुवनद्वयमद्य वः।। प्रद्युम्नः- अरे अरे असुरापसद। अलमनुना बहुप्रलपितेन।
अद्य प्रचण्डभुजदण्डसमर्पितोरुकोदण्डनिर्गलितकाण्डसमूहपातैः।
आस्तां समस्तदितिजक्षतनोक्षितेयं क्षोणिः क्षणेन पिशिताशनलोभनीया।।

२. भारतचम्पू-१२.२०

(दूसरे सहोदर भाई भीम द्वारा दोनों दाँतों से पकड़े गये पर्वताकार हाथी पर चढ़ गये, किन्तु स्वाभिमानी अर्जुन लीला के साथ खुद ही उस हाथी की सूँड पकड़कर उस पर चढ़ा।)

**''प्रासूत या सदसि पट्टपटीरसंख्यामेषा समागतवती स कौतुकाक्ष्यः।**
**वेणीधरामुटजसीमनि याज्ञसेनीं, निश्चित्य वल्कलवसं ददृशुर्गृहिण्यः।।**

(जिसने राजसभा में रेशमी वस्त्रों का ढेर लगा दिया था, वही यहाँ वन में आई है, ऐसा जानकर कौतुकाक्षी गृहिणियों ने कुटिया के पास वेणीधरा, वल्कल-वसना को याज्ञसेनी (द्रौपदी) है, ऐसा निश्चय कर देखा।)

अनन्तभट्ट की गद्यशैली का नमूना यह है:-

**''तदनु हिडिम्बवैरी दिननायकतनयसाहाय्यकेन भयानक-सायकवर्षिणाममर्षिणां दर्पेण गरीयसां दुःशानयवीयसां विसरमुज्जासयितुं विदलितविमतमदां निजगदामष्टाभिः काष्ठाभिः सह भ्रमयांचकार। (दशम स्तबक)''**

(तब हिडिम्बशत्रु भीम ने सूर्यतनय कर्ण की सहायता से भयानक बाणवृष्टि करते अमर्ष भरे दर्प से गरिष्ठ दुःशासन के छोटे भाइयों के समूह का वध करने के लिये शत्रुओं के मद को विगलित करने वाली अपनी गदा को आठों दिशाओं के साथ घुमाया।)

कृष्णमाचारी ने महाभारत पर आधृत 'बकवध', कुमाराभ्युदय, सुभद्राहरण, नयनिदर्शन आदि चम्पू काव्यों का भी संकेत किया है, जो हस्तलेखों में उपलब्ध है।[1]

महाभारत के नलोपाख्यान को लेकर त्रिविक्रमभट्ट (१० वीं शती) ने नलचम्पू (या दमयन्तीकथा) की रचना की है। यह सात उच्छ्वासों में निबद्ध चम्पू काव्य है और इसमें नल-दमयन्ती की कथा का भी अपूर्ण वर्णन मिलता है। सम्भवतः त्रिविक्रमभट्ट कृति को पूरा नहीं कर पाये। नलचम्पू में कथा ठीक वहीं समाप्त हो जाती है, जब नल दमयन्ती को देवताओं का दूत बनकर उनका वरण करने का संदेश सुनाता है और दमयन्ती अपनी सखी प्रियंवदिका के द्वारा देवताओं का वरण करने से मना कर देती है। लौटने पर नल को रात भर नीद नहीं आती और वह नाना प्रकार के तर्क-वितर्क के कारण जगते हुये रात व्यतीत करता है।[2] यहीं यह काव्य समाप्त हो जाता है।

डॉ. व्यास[3] के शब्दों में ''त्रिविक्रम का प्रधान लक्ष्य इतिवृत्त का निर्वाह नहीं है... वे वर्णन तथा श्लेषयोजना के द्वारा ही अपना कवित्व प्रदर्शित करना चाहते हैं।... वे

---

१. कृष्णामाचारी पृ. ५१६

२. इति विविधवितर्कविशविध्वस्तचित्तः, सकलजडिममीलत्पक्ष्मचक्षुर्दधानः।
हरचरणसरोजद्वन्द्वमाधाय चित्ते, नृपतिरपि विदग्धः स त्रियामामनैषीत्।। नलचम्पू-७.५०।।

३. **संस्कृतकविदर्शन**, पृ. ४२५

प्रौढोक्ति या आर्थी क्रीड़ा (अर्थालंकार) की योजना में भी दक्ष हैं।"

किन्तु इतना होने पर भी कहीं-कहीं छोटे-छोटे अनुष्टुप् छन्दों में सरल सभंग श्लेष की योजना करने में निःसंदेह त्रिविक्रम की वाणी बड़ी विचक्षण है, यथा-

**अप्रगल्भाः पदन्यासे जननीरागहेतवः,**

**सन्त्येके बहुलालापाः कवयः बालका इव।। १.६।।**

(कुछ कवि तो बालकों की तरह होते हैं, जो पदों के विन्यास में बहुत लापरवाह होते हैं और सहृदय पाठकों में कोई रुचि (राग) पैदा नहीं करते बल्कि बिना कारण कुछ कहा करते हैं। बालक भी पैरों को रखने में कुशल नहीं होते, माँ के स्नेह को उत्पन्न करते हैं तथा मुँह से अत्यधिक लार गिराया करते हैं।)

त्रिविक्रम भट्ट भी गद्य-शैली में बाण की तरह लम्बे-लम्बे समास, अलंकृत वर्णन तथा श्लेष-योजना का प्रदर्शन करते हैं।[1]

महाभारत के खिलपर्व हरिवंशपुराण के 'पारिजातहरण' सुभद्रा के लिये इन्द्र से युद्ध कर कल्पवृक्ष को द्वारका ले आने की घटना को लेकर वाराणसी के कवि वैयाकरण नरसिंह के पुत्र कृष्ण (१६वीं शती वि.) ने 'पारिजातहरणचम्पू' की रचना की है। इन्हीं की अन्य कृतियों में 'कंसवध' नाटक प्रसिद्ध है।

महाभारत को लेकर शुद्ध गद्य-कृतियाँ प्रायः नहीं मिलतीं, गद्य-पद्य चम्पूकाव्य ही मिले हैं। केवल एक कृति आधुनिक युग में अजमेर के कवि पं. शिवदत्त त्रिपाठी का दो खण्डों में प्रकाशित 'गद्यभारतम्' उपलब्ध है, जहाँ सरल संस्कृत गद्य में सम्पूर्ण महाभारत की कथा वर्णित है। इनकी एक अन्य कृति 'गद्यरामायणम्' भी प्रकाशित हुई है।

## पुराणों में महाभारत-कथा

कुछ पुराणों में भी महाभारत-कथा संक्षिप्त रूप से उपलब्ध है। प्राचीनतम पुराणों-

---

१. उदाहरण के लिये वर्षा तथा अभिसारिका का यह श्लिष्ट चित्र-
"अथ कदाचिदुन्नतपयोधरान्तरपतद्धारावलीविराजिताः कमलदलकान्तनयनाः, सुरचापचक्रवक्रभ्रुवः विद्युन्मणिमेखला-लंकारधारिण्यः कम्रकन्धराः, तिरस्कृतशशांककान्तिकलापोच्चमुखमण्डलाः सकलजगज्जेगीयमानगुणमिममनुपमलावण्यराशिराजितं राजानमिवावलोकयितुमिवावतरन्ति स्म वर्षाः।"।। प्रथम उच्छ्वास।।

२. विष्णुपुराण ४.२०, ३३.५३ अभिमन्योरुत्तरायां परिक्षीणेषु कुरुष्वश्वत्थामप्रयुक्तब्रह्मास्त्रेण गर्भ एव भस्मीकृतो भगवतस्सकलसुरासुरवन्दित चरणयुगलस्यात्मेच्छया कारणमानुषरूपधारिणोऽनुभावात्पुनर्जीवितमवाप्य परीक्षिज्जज्ञे। ४.२०.५२

विष्णुपुराण तथा वायुपुराण में यह नहीं मिलती । विष्णुपुराण के चतुर्थ अंश के बीसवें अध्याय के कुरुवंश-वर्णन में संक्षेप में शान्तनु से परीक्षित् तक की बंशावली अवश्य वर्णित है, किन्तु महाभारत युद्ध की घटना का संकेत एक गद्य-वाक्य में मिलता है।[१]

बृहन्नारदीयपुराण (जो नारद-उपपुराण) से भिन्न है, में महाभारत कथा तो नहीं मिलती है, किन्तु व्यास-शिष्य जैमिनि द्वारा मार्कण्डेय के पास महाभारत के विषय में चार जिज्ञासाओं के समाधान की प्रार्थना करने का प्रसंग है क्योंकि ये प्रश्न महाभारत में अनुत्तरित हैं। इनमें से दो प्रश्न हैं- द्रौपदी पाँचों पाण्डवों की एक साथ पत्नी क्यों बनी ? द्रौपदी के पुत्र बाल्यावस्था में ही क्यों मारे गये ? मार्कण्डेय जैमिनि को स्वंय उत्तर न देकर पक्षियों के पास भेज देते हैं, जो शापभ्रष्ट विद्वान् ब्राह्मण हैं।[१] मत्स्यपुराण में महाभारत के ययाति (अध्याय २४-४२) तथा सावित्री (अ.२०३-२१४) के उपाख्यान विस्तार से वर्णित हैं। अग्निपुराण तथा गरुडपुराण में महाभारत तथा हरिवंशपुराण की घटनायें संक्षेप में अवश्य मिलती हैं।

अग्निपुराण में बारहवें अध्याय में हरिवंश और तेरहवें, चौदहवें एवं पन्द्रहवें अध्याय में महाभारत की घटनाओं का उल्लेख है।[२] यथा-

कृष्णाष्टम्यां च नभसि अर्धरात्रे चतुर्भुजः,
वसुदेवः कंसभयाद् यशोदाशयनेऽनयत्।। १२.६-७।।
मथुराधिपतिं कंसं हत्वा तत्पितरं हरिः, चक्रे यादवराजानं...।।१२.२४।।
महाभारत कथा, [३] यथाः-
धृतराष्ट्रोऽम्बालिकायां पाण्डुश्च व्यासतः सुतः।
गान्धार्यां धृतराष्ट्राच्च दुर्योधनमुखं शतम्।।
शतशृंगाश्रमपदे भार्यायोगाद्यतो मृतिः।
ऋषिशापात् ततोधर्म्मात् कुन्त्यां पाण्डोर्युधिष्ठिरः।।
वाताद्भीमोऽर्जुनः शक्रान्माद्र्यामश्विकुमारतः।
नकुलः सहदेवश्च पाण्डुर्माद्रीयुतो मृतः।। १३.८-१०।।
भ्राता दुःशासनेनोक्तः कर्णेन प्राप्तभूतिना।
द्यूतकार्ये शकुनिना द्यूतेन स युधिष्ठिरम्।
अजयत्तस्य राज्यं सभास्थो माययाऽहरत्।
जितो युधिष्ठिरो भ्रातृयुक्तश्चारण्यकं ययौ।। १३.१९-२०।।
हस्त्यश्वरथपादातमन्योन्यास्त्रनिपातितम्।

---

१. विंटरनित्सः हिस्ट्री आफ इण्डियन लिटरेचर खण्ड-।। पृ. ५३५
२. अग्निपुराण १२.१-५५
३. वही १३.१-२६, १४.१-२७, १५.१-१४

भीष्मः स्वच्छन्दमृत्युश्च युद्धमार्गं प्रदर्श्य च।
उत्तरायणमीक्षँश्च ध्यायन् विष्णुं स्तुवन् स्थितः।। १४.९-१०।।
कृतवर्मा कृपो द्रौणिस्त्रयो मुक्तास्ततो रणात्।
पाण्डवाः सात्यकिः कृष्णः सप्त मुक्ता न चापरे।
राज्ये परीक्षितं स्थाप्य सानुजः स्वर्गमाप्तवान्।। १४.२४-२७।।

यहाँ पन्द्रहवें अध्याय में मौसलपर्व तथा स्वर्गारोहणपर्व की कथा का भी संक्षेप है।

श्रीमद्भागवतपुराण में अवश्य महाभारत कथा के प्रसंग कुछ विस्तार से ललित काव्यशैली में निबद्ध हैं। प्रथम स्कन्ध में महाभारत युद्ध के बाद की घटनाओं का वर्णन है, जो मुख्यतः सौप्तिक, मौसल तथा स्वर्गारोहणपर्व से सम्बन्ध है। यहाँ यह प्रसंग सप्तम अध्याय से आरम्भ होता है।

यदा मृधे कौरवसृंजयानां वीरेष्वथो वीरगतिं गतेषु।
वृकोदराविद्धगदाभिमर्षभग्नोरुदण्डे धृतराष्ट्रपुत्रे।।
भर्तुः प्रियं द्रौणिरिति स्म पश्यन् कृष्णासुतानां स्वपतां शिरांसि।
उपाहरत् विप्रियमेव तस्य जुगुप्सितं कर्म विगर्हयन्ति।। भाग. १.७.१३-१४।।

इसी अध्याय में अर्जुन और कृष्ण के द्वारा अश्वत्थामा को मणिहीन बनाकर द्रौपदी के कहने पर छोड़ देना वर्णित है[1]। अगले अध्यायों में अश्वत्थामा के अस्त्र से गर्भस्थ परीक्षित् की कृष्ण द्वारा रक्षा, कुन्ती-स्तुति, भीष्म-स्तुति, परीक्षित्-जन्म, गान्धारी तथा कुन्ती के साथ धृतराष्ट्र का वन में जाना (अ.१३), अर्जुन का यादवों के संहार के बाद उसकी स्त्रियों और बचे हुये यादव-कुमार व्रज को लेकर आने और कृष्ण के चले जाने से शोक प्रदर्शित करने[2] और पाण्डवस्वर्गारोहण (अ.१४ तथा १५) का प्रसंग वर्णित है।

श्रीमद्भागवत में महाभारत के अनुसार शान्तनु से परीक्षित् तक कुरुवंश का वंशानुक्रम नवम स्कन्ध के अध्याय बाईस में श्लोक २० से ३४ तक वर्णित है। पर प्रथम स्कन्ध में महाभारत-युद्ध का वर्णन मात्र संकेत से कुन्ती-स्तुति (८.२४), अर्जुन-विलाप (१५.७-१७ ) में ही वर्णित है। जैसे :-

सत्संश्रयाद् द्रुपदगेहमुपागतानां राज्ञां स्वयंवरमुखे स्मरदुर्मदानाम्।

---

१. वही १.७.४२-४३

२. सोऽहं नृपेन्द्र रहितः पुरुषोत्तमेन सख्या प्रियेण सुहृदा हृदयेन शून्यः।
अध्वन्युरुक्रमपरिग्रहमङ्गरक्षन् गोपैरसद्भिरबलेव विनिर्जितोऽस्मि।।
तद्वै धनुस्त इषवः स रथो हयास्ते सोऽहं रथी नृपतया यत आनमन्ति।
सर्वं क्षणेन तदभूदसदीशरिक्तं भस्मन् हुतं कुहकराद्धमिवोप्तमूर्व्याम्।। वही,१५.२०-२१।।

तेजोहृतं खलु मयाभिहृतश्च मत्स्यः सज्जीकृतेन धनुषाऽधिगता च कृष्णा।।
यद्दोष्षुमा प्रणिहितं गुरुभीष्मकर्णनप्तृत्रिगर्तशलसैन्धववाह्लिकाद्यैः।
अस्त्राण्यमोघमहिमानि निरूपितानि नोपस्पृशुर्नृहरिदासमिवासुराणि।। वही १५.७,१६।।

द्वितीय स्कन्ध के अन्त में केवल एक पद्य में इस बात का संकेत है कि कैसे कृष्ण ने स्वयं अर्जुन और भीम के ही रूप में महाभारत-युद्ध में पृथ्वी पर भार-रूप में उत्पन्न कौरवादि का वध किया था (२.७.३५)। नवम स्कन्ध के अन्त में भी मात्र एक पद्य में यह संकेत है कि कृष्ण ने ही भूमि का भार उतारने के लिये पाण्डवों और कौरवों में आपस में कलह कराकर युद्ध में राजाओं की सेनाओं का दृष्टि डालकर ध्वंस करते हुऐ अर्जुन को विजयी घोषित किया था।

पृथ्वाः स वै गुरुभरं क्षपयन् कुरूणा-
मन्तःसमुत्थकलिना युधि भूपचम्वः।
दृष्ट्या विधूय विजये जयमुद्विघोष्य,
प्रार्च्योद्धवाय च परं समगात् स्वधाम।। ९.२४.६७।।

महाभारत के आश्वमेधिकपर्व की घटना को लेकर एक विस्तृत ग्रन्थ जैमिनीयाश्वमेधपर्व मिलता है, जो पुराण तो नहीं है, पर पुराण शैली में निबद्ध है। विंटरनित्स ने इसे 'एपिक' माना है।[1] परम्परा के अनुसार यह व्यास-शिष्य जैमिनि द्वारा रचित अन्य 'महाभारत' (जो अब लुप्त हो गया है) का बचा हुआ उपलब्ध भाग है।[2] महाभारत में उल्लेख है कि व्यास ने अपने पाँच शिष्यों सुमन्तु, जैमिनि, पैल, शुक और वैशम्पायन को महाभारत पढ़ाया था और इनमें से प्रत्येक ने अपनी-अपनी महाभारत-संहिता की रचना की थी। विंटरनित्स ने जैमिनि द्वारा अन्य महाभारत की रचना करने को संदिग्ध माना है। ऐसा लगता है जैमिनि की यह रचना युधिष्ठिर के अश्वमेध के घोड़े की रक्षा के समय घटित घटनाओं पर स्वतन्त्र कृति है, किसी अन्य महाभारत का अंश नहीं।

महाभारत में यज्ञ के घोड़े की रक्षा के लिये गये अर्जुनादि के जाने तथा त्रिगर्तों, प्राग्ज्योतिष्पुर के राजा वज्रदत्त तथा सैंधवों से युद्ध का वर्णन है। स्त्रीराज्य में पहुँचने पर उसका युद्ध बभ्रुवाहन से होता है, जिसमें अर्जुन मारा जाता है। यहाँ चित्रांगदा अर्जुन को पहचान कर बभ्रुवाहन को उसका परिचय देती है तथा बभ्रुवाहन के दुःखी होने पर उलूपी संजीवनी मणि लाकर अर्जुन को पुनर्जीवित करती है।[3] फिर घोड़े को लेकर अर्जुन का

---

१. विंटरनित्सः पूर्वोद्धृत खण्ड-।। पृ. ५५७
२. दे.जैमिनीयाश्वमेध ।गीता प्रेस सं.।। भूमिका पृ.२
३. महाभारत आश्वमेधिक पर्व अ. ७९-८
४. वही, आश्व.८२-८४, इनहीं ८५-९०

मगधराज को पराजित कर दक्षिण, पश्चिम समुद्रतट के देशों से होते हुये पंचनद में तथा गान्धार देश में शकुनिपुत्र को पराजित कर घोड़े के साथ लौटने तथा यज्ञ के आयोजन और यज्ञ के अन्त तक नेवले द्वारा आकर युधिष्ठिर के यज्ञ में दिये दान की अपेक्षा शिलोञ्छवृत्ति वाले ब्राह्मण के सत्तू-दान की महत्ता बताने का प्रसंग है।[१]

महाभारत के उपर्युक्त प्रसंग को लेकर जैमिनीयाश्वमेध में ६८ अध्याय मिलते हैं। इसमें महाभारत की घटना के अतिरिक्त दो प्रसंग और जोड़ दिये गये हैं। अध्याय २५ से ३६ तक ग्यारह अध्यायों में राम के अश्वमेध के घोड़े को वाल्मीकि के आश्रम में कुश तथा लव के द्वारा पकड़े जाने और राम की सेना तथा राम से युद्ध का वर्णन है।[२] यहीं कुन्तलपुर के राजा चन्द्रहास का प्रसंग विस्तार से वर्णित है, जो श्रीकृष्ण के दर्शन की इच्छा से अपने पुत्र मकरध्वज को यज्ञ के घोड़े को पकड़ लेने का आदेश देता है और श्रीकृष्ण द्वारा चतुर्भुज रूप के दर्शन देने पर अर्जुन से मैत्री कर घोड़ा लौटा देता है। यहाँ नारद विस्तार से चन्द्रहास की कथा का वर्णन करते हैं।[३]

विंटरनित्स ने बताया है कि अश्वमेध के प्रसंग को लेकर यहाँ कई कथाओं और आख्यानों की छौंक पाई जाती है, जिनका कोई संकेत महाभारत में नहीं मिलता।[४] चन्द्रहास की कथा में ऐसी कथानक रूढ़ियों का ताना-बाना है जो भारतीय कथा-साहित्य ही नहीं पाश्चात्त्य कथा-साहित्य में भी पायी जाती हैं। यह कथा मूल नक्षत्र के शुभ मुहूर्त में जन्मे व्यक्ति की कथा है। दुष्ट विरोधी राजमन्त्री धृष्टबुद्धि के षड्यन्त्रों से बचता हुआ वह किस तरह मन्त्रि-कन्या विषमा द्वारा उसे दिये गये कुन्तलपुर में अपने पुत्र मदन को भेजे पत्र में मदन द्वारा चन्द्रहास को विष दे देने को 'विषमा' कर देने से मदन द्वारा विषमा से उसका विवाह करवा देने की घटना वर्णित है।[५] धृष्टिबुद्धि पुनः चन्दनावती पुरी को लौटने पर राजा कुलिन्द को कैदकर खुद राजा बन जाता है। विषमा के चन्द्रहास से विवाह होने से कुपित होकर वह चाण्डालों को चन्द्रहास को मारने चण्डिका-मंदिर भेजता है।[६] पर पुनः भाग्य के कारण चन्द्रहास बच जाता है और चाण्डाल देवी-मन्दिर में आये मदन को चन्द्रहास समझ उसका वध कर देते हैं।[७] धृष्टबुद्धि यह जानकर दुःखी होता है और मदन के लिये विलाप करता प्राण-त्यागकर देता है। चन्द्रहास चण्डिकापतन जाकर अपने मांस की आहुति देकर चण्डिका को प्रसन्न कर धृष्टबुद्धि और मदन को पुनर्जीवित करवा देता है और धृष्टबुद्धि द्वारा कैद कुलिन्द तथा उसकी पत्नी को कैद से मुक्ति दिलवा कर कुन्तलपुर

---

१. इस प्रसंग के लिये दे. **पुराणों में रामायण-कथा** वाला अध्याय
२. **जैमिनीयाश्वमेध** अध्याय ५०-६०
३. वही अ. ५०-२२-२८
४. वही अ.५१.१-५५
५. वही ५४.३-५५
६. अ. ५७.४-७५
७. अ. ५८

ले आता है। देवी से हरिभक्ति का वरदान माँगकर नित्य शालिग्राम शिला का अर्चन करने लगता है। इस कथा में हरिभक्ति तथा शालिग्राम शिला के पूजन का माहात्म्य वर्णित है।[1]

चन्द्रहास की कथा में कहीं-कहीं अलंकृत शैली पाई जाती है जैसे मन्त्रिपुत्री विषमा द्वारा चन्द्रहास का प्रथम दर्शनः-

**तां विहाय जलकेलिमुत्तमां धृष्टबुद्धितनया तटस्थिता,**
**अन्ववैक्षत हरिं यथा रमा चन्द्रहासमथ सा सरस्तटे।।**
**षोडशाब्दवयसं सुकुमारं श्मश्रुलं विमलदीर्घललाटम्।**
**पट्टबद्धहयमल्पजनं तं सिंहशावमिव बाढममंस्त।।**
**जैमिनीयाश्व ५३.७४-७५।।**

जैमिनीयाश्वमेध में बभ्रुवाहन द्वारा अर्जुन के युद्ध में मारे जाने की घटना भी कुछ भिन्न प्रकार से कही गई है। यहाँ युद्ध-भूमि में मृत अर्जुन के सिर को धृतराष्ट्र-पुत्र दुर्बुद्धि द्वारा चुराये जाने और श्रीकृष्ण की प्रेरणा से शेषनाग द्वारा उसे जीवित करने का प्रसंग महाभारत कथा से अधिक है। (१. वही अ. ४०)

जैमिनीयाश्वमेध के रचनाकाल के विषय में विंटरनित्स का यह मत ठीक जान पड़ता है। यह सम्भवतः पुराण-साहित्य के परवर्ती अंशों से पुराना नहीं है। इसमें वराहमिहिर (६शती वि.) का उल्लेख है तथा भागवतपुराण का उद्धरण मिलता है[1]। इसके अतिरिक्त इसमें चन्द्रहास की शिक्षा में "सिद्धो वर्णसमाम्नायः" (५१.२९) का उल्लेख है, जो भी इसकी तिथि के निर्धारण में सहायक हो सकता है।[2]

---

१. वही अ. ५८.१०५
२. विंटरनित्सः वही पृ. ५५०

# महाभारत सम्बन्धी जैन कथा-साहित्य

जैन वाङ्मय में महाभारत अथवा जैन महाभारत शीर्षक वाला कोई भी ग्रन्थ अद्यावधि उपलब्ध नहीं हो सका है। किन्तु अन्य विविध नामों से तद्विषयक साहित्य प्रचुर मात्रा में उपलब्ध है। जैन परम्परा में वस्तुतः तिरसठ प्रकार के शलाकामहापुरुषों की मान्यता है, जिसमें २४ तीर्थंकर[1] १२ चक्रवर्त्ती,[2] ६ नारायण,[3] ६ प्रतिनारायण[4] (अपरनाम प्रतिवासुदेव, प्रतिशत्रु अथवा प्रतिहरि) एवं ६ बलदेव[5] अथवा बलभद्र परिगणित हैं। तीर्थंकरों के अतिरिक्त रामायण एवं महाभारत के प्रमुख पात्र उन्हीं शलाकामहापुरुषों के अन्तर्गत आ जाते हैं। जैनाचार्यों ने इन्हीं सन्दर्भों में महाभारत के कुछ प्रमुख पात्रों से सम्बन्धित सम्बद्ध एवं स्वतन्त्र विशाल साहित्य का विभिन्न कालों में विविध भाषाओं एवं विविध शैलियों में प्रणयन किया है। इन पात्रों में श्रीकृष्ण एवं उनके चचेरे भाई २२ वें तीर्थंकर नेमिनाथ (अपरनाम अर्हत् अरिष्टनेमि) प्रमुख हैं। महाभारत सम्बन्धी सारा जैन कथानक इन्हीं दोनों पात्रों के इर्द-गिर्द घूमता है। महाभारत सम्बन्धी जैनकथा का लिखित मूलरूप ईस्वी की तीसरी सदी के उत्तरार्ध से उपलब्ध होता है,[6] जिसका आद्य ग्रन्थ है, आचार्य विमलसूरि कृत हरिवंसचरियं[7] अपरनाम रिट्ठणेमिचरिउ। यह ग्रन्थ दुर्भाग्य से वर्तमान में अनुपलब्ध है किन्तु विमलसूरि की एक अन्य रचना 'पउमचरियं' (पद्मचरितम्-रामकथा) उपलब्ध एवं प्रकाशित[8] है, जिसकी भाषा मिश्रित महाराष्ट्री प्राकृत है। उसके आधार पर यह अनुमान लगाना सहज ही है कि उक्त हरिवंसचरियं की भाषा

---

१. तीर्थंकर ऋषभदेव २. अजितनाथ ३. सम्भवनाथ, ४. अभिनन्दननाथ, ५. सुमतिनाथ, ६. पद्मप्रभ, ७. सुपार्श्व ८. चन्द्रप्रभ ९. पुष्पदन्त १०. शीतलनाथ ११. श्रेयांसनाथ १२. वासुपूज्य १३. विमलनाथ १४. अनन्तनाथ १५. धर्मनाथ १६.शान्तिनाथ १७. कुन्थुनाथ १८. अरहनाथ १९. मल्लिनाथ २०. मुनिसुव्रतनाथ २१. नमिनाथ २२. नेमिनाथ २३. पार्श्वनाथ एवं २४. महावीर-वर्धमानस्वामी

२. (१) भरतचक्रवर्ती (२) सगर (३) मघवान् (४) सनत्कुमार (५) शान्तिजिन (६) कुन्थुजिन (७) अरहजिन (८) सुभौम (९) महापद्म (१०) हरिषेण (११) जयसेन एवं (१२) ब्रह्मदत्त चक्रवर्ती (दे. त्रिलोकसार गाथा सं. ८१५

३. त्रिपृष्ठ २. द्विपृष्ठ ३. स्वयम्भू ४. पुरुषोत्तम ५. पुरुषसिंह ६. पुरुषपुण्डरीक ७. पुरुषदत्त ८. लक्ष्मण नारायण एवं ९. कृष्ण दे. त्रिलोकसार गाथा सं. ८२५

४. अश्वग्रीव २. तारक ३. मेरक ४. निशुम्भ ५. कैटभ ६. बलि ७. प्रहरण ८. रावण एवं ९. जरासन्ध त्रिलोकसार गाथा-८२२

५. विजय २. अचल ३.सुधर्म ४. सुप्रभ ५. सुदर्शन ६. नन्दी ७. नन्दिमित्र ८. राम ९. पद्म दे. त्रिलोकसार गाथा-८२७

६. डा. हर्मन याकोबी तथा मुनि पुण्यविजय जी द्वारा सम्पादित तथा प्राकृत टैक्स्ट सोसाइटी-वाराणसी (१९६२ ई.) द्वारा प्रकाशित-पउमचरियं-भूमिका

७. वही पृ. १७ वुहयण-सहस्स दइयं हरिवंसुप्पत्ति-कारयं पढ़मं।

८. वही

भी महाराष्ट्री-प्राकृत रही होगी। फिर भी यह कहना कठिन है कि प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रणयन का मूलस्रोत क्या रहा होगा ? अध्ययन की सुविधा की दृष्टि से महाभारत सम्बन्धी उपलब्ध एवं ज्ञात जैन साहित्य का सामान्य वर्गीकरण निम्न प्रकार किया जा सकता है:-

१. अर्धमागधी जैनागम साहित्य, जिसमें महाभारत सम्बन्धी जैनकथा का प्रारम्भिक रूप उपलब्ध है।
२. हरिवंशपुराण-साहित्य-जिसमें जैन परम्परानुकूल अन्य वर्णनों के साथ-साथ हरिवंशियों की उत्पत्ति एवं उनके प्रमुख पात्रों का विस्तृत वर्णन उपलब्ध होता है।
३. त्रिषष्ठिशलाकामहापुरुषचरित (अपरनाम महापुराण) साहित्य- जिसमें महाभारत के प्रमुख पात्रों सहित पूर्वोक्त ६३ प्रकार के शलाकामहापुरुषों का एक साथ चित्रण उपलब्ध होता है।
४. चउपन्नमहापुरिसचरियं-साहित्य-जिसमें ९ प्रतिनारायणों को छोड़कर बाकी ५४ जैन शलाकामहापुरुषों का एक साथ वर्णन उपलब्ध होता है।
५. पाण्डवपुराण- साहित्य (संश्लिष्टात्मक एवं सामान्य)-जिसमें पाण्डवों एवं कौरवों का प्रधानता के साथ तथा उनसे सम्बन्धित अन्य पात्रों का भी संक्षिप्त चित्रण मिलता है और,
६. प्रकीर्णक साहित्य अथवा महाभारत सम्बन्धी जैन कथानक के किसी नायक अथवा नायिका सह समुदित पात्र-चरित्र सम्बन्धी स्वतन्त्र साहित्य, जिसमें महाभारत-कथा सम्बन्धी किसी एक नायक अथवा नायिका की प्रधानता हो एवं अन्य पात्र प्रासंगिक या गौण रूप में वर्णित मिलते हैं।

उक्त वर्गीकरण के प्रत्येक प्रकार में संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, कन्नड़, जूनी गुजराती, राजस्थानी एवं हिन्दी में विभिन्न कालों में विभिन्न शैलियों में महाभारत सम्बन्धी जैन चरितों से सम्बद्ध प्रचुर साहित्य प्रकाशित हो चुका है। इसके अतिरिक्त प्राच्य शास्त्र भण्डारों में भी अप्रकाशितावस्था में प्रचुर मात्रा में कुछ ज्ञात एवं अज्ञात साहित्य सुरक्षित हैं। उनमें से प्रकाशित साहित्य की भी बहुलता के कारण यहाँ सभी का एक साथ परिचय स्थानाभाव के कारण प्रस्तुत कर पाना सम्भव नहीं। अतः उक्त विधाओं के कुछ प्रमुख ग्रन्थों का संक्षिप्त परिचय ही यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है-

## १. अर्धमागधी जैनागत साहित्य में उपलब्ध महाभारत सम्बन्धी जैन कथानक

अर्धमागधी जैनागम साहित्य, जो कि ६ खण्डों के ४५ ग्रन्थों में प्रकाशित है, उनमें से ठाणांगसुत्त समवायांगसुत्त, णायाधम्मकहा, अंतगडदसा, निरयावलिया, उत्तरज्झयणसुत्त, पण्हवागरण, एवं दसवेयालियसुत्तं में शलाकामहापुरुष-श्रीकृष्ण एवं अरिष्टनेमि तथा उनसे सम्बद्ध अन्य कुछ पात्रों की कथा उपलब्ध होती है, किन्तु वह क्रमबद्ध नहीं, छिटपुट रूप

में अतिसंक्षिप्त एवं प्रासंगिक घटनाएँ उसके पृथक्-पृथक् ग्रन्थों में मिलती हैं। चूँकि उपलब्ध एवं प्रकाशित साहित्य में यही कथानक प्राचीन ठहरता है। अतः उसमें वर्णित कथा-सन्दर्भों को क्रमबद्ध संयोजन कर संक्षेप में उसे यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है-

अरिष्टनेमि (बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथ) सोरियपुर के महर्द्धिक राजा समुद्रविजय एवं उनकी रानी शिवादेवी के पुत्र[1] थे। उनका गोत्र गौतम[2] था। उनका वंश वृष्णि-पुंगव अथवा अंधकवृष्णि के नाम से प्रसिद्ध[3] था।

श्रीकृष्ण उनके चचेरे छोटे भाई थे। उन दोनों में बड़ा स्नेह था। उनके प्रयत्न से अरिष्टनेमि की सगाई जब भोगराजा उग्रसेन की कन्या राजीमति से हुई और शादी के लिए गाजे-बाजे के साथ जब बारात जा रही थी, तभी मार्ग में कुमार नेमि ने एक बाडे में बन्द भयाकुल पशुओं का करुण-क्रन्दन सुना। उन्होंने तत्काल ही अपने सारथि से उन पशुओं को इस प्रकार बन्द रखने का कारण पूछा। जब उन्हें यह बताया गया कि उनके वैवाहिक-अवसर पर उन सभी का वध किया जायगा और आगन्तुक बारातियों को मांसाहार कराया जायगा, तो अरिष्टनेमि व्याकुल हो उठे। उन्होंने उसी समय विवाह-सूत्र में बँधने का विचार छोड़ दिया और द्वारका से निकलकर वे रैवतक-पर्वत (वर्तमान गिरनार-गुजरात) पर पहुँचे और एक अशोक वृक्ष के नीचे स्वयं दीक्षा-ग्रहण कर ली।[4]

उधर, रानीमति को जब नेमि-वैराग्य की सूचना मिली, तो उसने भी विवाह का विचार त्याग कर दीक्षा ग्रहण कर ली।

अर्धमागधी जैनागम साहित्य के अनुसार श्रीकृष्ण का जन्म भी सोरियपुर में हुआ था। उनके पिता का नाम वसुदेव तथा माता का नाम देवकी था। वसुदेव भी सोरियपुर के महर्द्धिक राजा थे[5] वे दस भाई थे, जिनमें वे सबसे छोटे थे। उनके सबसे बड़े भाई का नाम समुद्रविजय था। ये सभी भाई दस दशार्ह के नाम से प्रसिद्ध थे[6]। इन दशार्हों की राज्यशासन-प्रणाली सम्भवतः गणसत्तात्मक थी। कृष्ण-यादव-क्षत्रिय थे।[7]। कृष्ण-वर्ण होने के कारण ही वे कण्हे (कृष्णः) के नाम से प्रसिद्ध हुए। उनका अपरनाम केशव भी मिलता है[8]। कृष्ण के पितामह का नाम अन्धकवृष्णि था। वे इतने यशस्वी थे कि आगे चलकर उनका कुल अन्धवृष्णि के नाम से ही प्रसिद्ध हो गया।[9] जैसा कि पूर्व में कहा जा चुका है, अर्हत् अरिष्टनेमि कृष्ण के चचेरे बड़े भाई थे।

---

१. उत्तराध्ययन सूत्र २२.३-४, समवायांग. १५०.७,१० कल्पसूत्र १६२
२. उत्तराध्ययन सूत्र २२.५ तथा २२.१३.४३
३. वही २२.१३, ४३
४. समवायांग-१५७.२२
५. उत्तराध्ययन सूत्र २२.१०२
६. उत्तरराध्ययन सूत्र २२.२.६,२७ वण्हवागरण
७. अधम्मदार ४ तथा णाया०१६.१२७
८. दशवैकालिक सूत्र अ. २.८ उत्तराध्ययन २२.४३
९. णाया. १६.१२९

पाण्डवों की माता कुन्तीदेवी कृष्ण की बुआ लगती थी[१]। कृष्ण के सात सहोदर भाई तथा सात सौतेले भाई थे। जिनके नामोउल्लेख आगम साहित्य में मिलते हैं[२]।

कृष्ण की १६००० रानियाँ थीं[३]। उनमें गौरी, पद्मावती, गान्धारी, लक्ष्मणा, सुसीमा, जाम्बवती, सत्यभामा एवं रूप्पिणी के नामोल्लेख मिलते हैं।[४] उनके पुत्रों में प्रद्युम्न और शाम्ब के उल्लेख मिलते हैं।[५] उनके पौत्र अनिरुद्ध का भी उल्लेख मिलता है।

कृष्ण का निवास-स्थल वारवडणयरी (द्वारावतीनगरी) बतालाया गया है,[६] जो सोरट्ठि (सौराष्ट्र) देश में अवस्थित थी[७]। णायाधम्मकहा एवं अन्तगडदसाओं में द्वारावती नगरी का वर्णन बहुत ही समृद्ध विस्तृत एवं अलंकृत-शैली में किया गया है। बतलाया गया है कि वह नगरी बारह योजन लम्बी तथा नौ योजन चौड़ी थी। उसका प्राकार स्वर्णनिर्मित था और उसके कपि-शीर्षक पाँच वर्ण वाले मणियों से शोभायमान थे। वह प्रसादित, दर्शनीय, अभिरूप एंव प्रतिरूप थी। उसकी उत्तर-पूर्व दिशा में पर्वतराज रैवतक विद्यमान था, जिसपर नन्दनवनोद्यान सुशोभित था। उसी में सुरप्रिय नाम का एक यक्षायतन भी था। उसके चारों ओर निसर्ग सुन्दर वन था, जिसके मध्य में एक उन्नत अशोक वृक्ष था[८]। नगरी में एक सहस्राम्रवन उद्यान था[९]।

भौगोलिक दृष्टि से वर्णन करते हुए बतलाया गया है कि उस समय सारा भारतक्षेत्र दो खण्डों में विभक्त था-वैताढ्य को केन्द्र मानकर उसके दक्षिण में दक्षिणार्ध-भरतक्षेत्र और उत्तर में उत्तरार्ध-भरतक्षेत्र। वह लवण समुद्र से घिरा हुआ था, जिसमें सहस्राधिक ग्राम, आकर, नगर, खेट, खर्वट, मडम्ब, द्रोणमुख, पत्तन, आश्रम एवं संवास थे। श्रीकृष्ण वैताढ्य पर्वत से लेकर आसमुद्र दक्षिणार्ध तथा द्वारावती के सर्वतन्त्र अधिपति थे[१०]।

उनके अधीनस्थों की संख्या भी विस्तृत थी। उनमें प्रमुख रूप से समुद्रविजय प्रमुख दस दशार्ह, बलदेव प्रमुख पाँच वीर, प्रद्युम्न प्रमुख साढ़े तीन करोड़ कुमार, शाम्ब प्रमुख आठ हजार दुर्दमनीय शूरवीर, महासेन प्रमुख छप्पन सहस्र सैन्यबल, वीरसेन प्रमुख इक्कीस सहस्र वीरपुरुष, उग्रसेन प्रमुख सोलह सहस्र राजा, अनंगसेना प्रमुख सहस्राधिक गणिकाएँ तथा अन्य अनेक ईश्वर, तलवर माडम्बिक, कौटुम्बिक, इभ्य, श्रेष्ठीगुण, सेनापति, और

---

१. **अंतगडदसाओ** ३.७, १२-१३ ४.१-५
२. **अंतगड** ०१.१, पण्हवागरण अधमदारे-४
३. **अंतगड**०५.१-८ठाणांग ६२६
४. **अतंगड**०५.१-८ ठाणांग ६२६
५. **अंतगड**.-४.७
६. **अंतगड**. १.१ उत्तरा.-२२.२२.२७ णाया ०५.५७
७. णाया.-१६.१२२
८. **अंतगड**.१.१णाया०-५.५७ निरयावलियाओ ५.१
९. **अंतगड**०३.८,५.१
१०. णाया. ५.५७, पण्ड (अधम्म) ४

सार्थवाह आदि राजपुरुष निरन्तर ही उनके अधिकार तथा सेवा में तत्पर रहते थे।[1]

श्रीकृष्ण की राज्यसभा 'सुधर्मा'[2] के नाम से प्रसिद्ध थी, जिसमें श्रीकृष्ण को सूचना देने के लिए नाना प्रकार की भेरियाँ लगी हुई थीं। उन भेरियों के नाम सामदायिन भेरी, जो उनके स्वयंवर में जाने के समय बजाई जाती थी, युद्ध में जाने की सूचना देने के लिए सन्नाहिका भेरी, और किसी सन्त-साधक के दर्शन करने अथवा दीक्षा में जाने के समय कौमुदी-भेरी के बजाए जाने का उल्लेख मिलता है[3]। कृष्ण को जब भी किसी कार्य-विशेष की आवश्यकता होती थी, तो वे कौटुम्बिक नाम के पदाधिकारी को बुलाकर उससे अपनी सुधर्मा-सभा की भेरी बजवाते थे, तब दस-दशार्ह आदि अवरानुकूल वेषभूषा धारण कर कृष्ण-वासुदेव के सम्मुख उपस्थित हो जाते थे और वे जय-विजय के महाघोष से उनका वर्धापन करते थे[4]।

उक्त साहित्य में श्रीकृष्ण के समकालीन राजाओं के उल्लेख भी मिलते हैं, जिनमें से धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध-भरतक्षेत्र की चम्पानगरी के राजा कपिल, श्रीकृष्ण-वासुदेव के समकालीन थे[5]। इसी प्रकार गजपुर अथवा हस्तिनापुर के राजा पाण्डु एवं पंच पाण्डव, दुर्योधन आदि कौरव, गांगेय, विदुर, द्रोणाचार्य, जयद्रथ, शकुनि, क्लीव और अश्वत्थामा के अतिरिक्त अंगराज कृष्ण, सेल्लक, नन्दिराज, दमघोष के पुत्र, पाँच सौ भाइयों वाले शुक्तिमति के राजा शिशुपाल, हस्तिशीर्ष के राजा दमदन्त, मथुरा नगरी के राजा धर, जरासन्ध के पुत्र तथा राजगृह के राजा सहदेव, भेसक के पुत्र कोण्डिन्यपुरी के राजा रुक्मि और विराटनगर के राजा कीचक तथा उनके सौ भाई आदि प्रमुख थे।[6]

जैनागम साहित्य में कृष्ण को विशिष्ट महापुरुषों की कोटि में रखा गया है[7]। जैन परम्परा के अनुसार कृष्ण की विमाता रोहिणी के पुत्र राम अपने युग के बलदेव थे और कृष्ण अपने युग के वासुदेव[8]। उसमें कृष्ण को तेजस्वी, ओजस्वी, वर्चस्वी और यशस्वी महापुरुष कहा गया है, साथ ही ओघबली, अतिबली, महाबली, अप्रतिहत और अपराजित जैसे विशेषणों से भी वे अलंकृत है। उनमें इतनी अधिक शक्ति थी कि महारत्न वज्र को भी वे चुटकी से पीस कर चूर्ण बना सकते थे। वे सानुक्रोश (दयालु) शरणागतवत्सल, कान्त, सौम्य, दस धनुष्य लम्बे, प्रगल्भ, विनयशील, अनलस और सत्यवादी थे। वे नील-कौशेय-वस्त्र

---

१. अंतगड, १.१, णाया ०५.५७ तथा १६.१२२, निरया० ५.१
२. णाया० ५,१६
३. णाया० ५.५८ तथा १६.१२२, १२६ निरया ०५.१
४. णाया ०-५.६६-७०, १६.१२२, १२६, निरया ०५.१
५. णाया०-१६.१३०
६. णाया०-१६.१२२
७. समवायांग-१५८, ठाणांग ६७२
८. अंतगड़- १.१ कण्हेनाम वासुदेव राया परिवसइ, ३.८ कण्हस्स वासुदेवस्स इमीए बारवइए नयरीए....उत्तराध्ययन ०२२.१८, १०.२५, ३१

धारण करते थे। मुकुट में कौस्तुभ मणि तथा वक्षस्थल पर एकावली हार धारण करते थे। श्रीवत्स-लांछन से युक्त थे। वे दुर्धर धनुर्धन थे। शंख, चक्र, गदा, शक्ति, नन्दक और उन्नत गरुड़ध्वज से सुशोभित तथा महारथी थे[1]।

णायाधम्मकहा (१६.१२२-१२६) में द्रौपदी-स्वयंवर का एक रोचक प्रसंग मिलता है। उसके अनुसार द्रौपदी पांचाल जनपद के काम्पिल्यनगर के राजा द्रुपद की राजकुमारी थी। उसकी माता का नाम चूलनी था। राजकुमारी की युवावस्था देखकर द्रुपद ने उसके लिए स्वयंवर रचाया, जिसमें देश-देशान्तरों के राजाओं को निमन्त्रित किया गया। उन्होंने पहला निमन्त्रणपत्र कृष्ण-वासुदेव और उनके दस-दशार्ह आदि राजपरिवार को भेजा। कृष्ण-वासुदेव जब वहाँ के लिए सदल-बल प्रस्थान करने लगे, तब उनके वैभव का विस्तृत वर्णन उक्त ग्रन्थ में किया गया है। काम्पिल्यनगर के बाह्य प्रदेश में गंगा-नदी के पास रचित मण्डप में वे अपने लिए सुनिश्चित आसन पर बैठे। स्वयंवर की प्रक्रिया प्रारम्भ हो गई और द्रौपदी पंच-पाण्डवों के गले में वरमाला डाल कर बोली-"मैं पाँच पाण्डवों का वरण करती हूँ।" कृष्ण-वासुदेव ने जयघोष कर उसकी स्वीकृति प्रदान की और उनका पाणिग्रहण सम्पन्न हो गया। राजा पाण्डु अत्यन्त प्रसन्न थे। राजा द्रुपद के सस्नेह-आमन्त्रण पर वासुदेव-कृष्ण अनेक राजाओं के साथ हस्तिनापुर पहुँचे और उनके कल्याण-महोत्सव में सम्मिलित हुए। उस समय राजा द्रुपद ने श्रीकृष्ण का बड़ा आभार माना।

इसके आगे कथानक में एक नया मोड़ आता है, जो वस्तुतः कथा-विकास की दृष्टि से बड़ा महत्त्वपूर्ण है। घटना इस प्रकार घटती है कि एक दिन हस्तिनापुर में सुख और शान्ति के समय राजा पाण्डु, पाँचों पाण्डव, कुन्ती एवं द्रौपदी अपने परिवार के अन्य लोगों के साथ बैठे हुए थे कि उसी समय कच्छुल्ल-[2] नारद आकाशगामिनी विद्या के सहारे विचरण करते हुए तथा अनेक खेट, खर्वट, मडम्ब, ग्राम, आकर, नगर, द्रोणमुख एवं पत्तन आदि पार करते हुए सहसा ही राजा पाण्डु के सम्मुख उपस्थित हो गए। नारद ऊपर से तो भद्रस्वामी लगते थे, किन्तु उनका हृदय अत्यन्त कुटिल था। सभी ने उनका यथोचित आदर किया किन्तु द्रौपदी ने उन्हें असंयत, अविरत तथा अप्रतिहतप्रत्याख्यात पापकर्मा जानकर उनकी उपेक्षा की। उसके द्वारा किए गए उपेक्षाजन्य अपमान को नारद सहन न कर सके और उसे इसका दण्ड देने के विचार से धातकीखण्डद्वीप की पूर्व-दिशा के मध्य दक्षिणार्ध-भरतक्षेत्र की अमरकंका नगरी के राजा पद्मनाथ के यहाँ पहुँचे और द्रौपदी के रूप-लावण्य की चर्चा कर उसे उकसाया कि "हस्तिनापुर के पाण्डुराज की पुत्रवधू एवं पंच-पाण्डवों की पत्नी द्रौपदी के बिना तुम्हारा यह सारा अन्तःपुर श्रीविहीन ही है"।

---

१. अंतगड़ १.१ तथा उत्तराध्ययन-२२.१८, १०.२५-३१
२. जैनपरम्परानुसार नारद ९ प्रकार के होते है- १. भीम, २. महाभीम, ३. रुद्र, ४.महारुद्र, ५. काल, ६. महाकाल, ७. दुर्मुख, ८. नरकमुख और ९. अधोमुख (दि. त्रिलोकसार गाथा ८३४)

पद्मनाभ को एक देव की इष्टसिद्धि थी। अतः वह उसे द्रौपदी को ले आने हेतु हस्तिनापुर भेजता है। वह द्रौपदी को उसकी सुप्तावस्था में ही अपहरण कर उसे राजा पद्मनाथ की अशोक-वाटिका में ले आता है। पद्मनाभ मोहक-सौन्दर्य से आकर्षित होकर द्रौपदी से प्रणय-निवेदन करता है। उत्तर में द्रौपदी कहती है कि "हे देवानुप्रिय, द्वारावती में मेरे पति के भाई कृष्ण-वासुदेव राज्य करते हैं। यदि वे छह मास के भीतर मेरे उद्धार के लिए न आवेंगे, तो मैं आपकी आज्ञा, उपाय, वचन एवं निर्देश के अनुसार यहाँ रहूँगी"[1] पाण्डुराज ने द्रौपदी के अपहरण की सूचना कुन्ती के माध्यम से कृष्ण-वासुदेव के पास द्वारका भेजी। कृष्ण ने भी अपने दूतों तथा नारद से द्रौपदी का पता लगवाया और सूचना मिलते ही पंच-पाण्डवों के साथ वे स्वयं अमरकंका नगरी पहुँचे और पद्मनाभ को एक दूत के द्वारा अपने सम्मुख उद्यान में बुलवाया और द्रौपदी को वापिस करने का अनुरोध किया। किन्तु जब उसने उनका अनुरोध अस्वीकार कर दिया, तब पहले तो पंच-पाण्डवों ने उससे युद्ध किया किन्तु उससे उनके परास्त हो जाने के कारण श्रीकृष्ण स्वयं ही आगे आए और उन्होंने अपना पाञ्चजन्य शंख का नाद किया। उसकी ध्वनि के प्रभाव से ही राजा पद्मनाभ की सेना का प्रमुख तीसरा भाग हत हो गया। तत्पश्चात् कृष्ण ने अपने सारंग धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाकर उसकी टंकार ली, तो उससे पद्मनाभ की सेना की दूसरी एक-तिहाई समर्थ टुकड़ी आहत होकर स्वयं ही भाग गई। इस अप्रत्याशित विषम परिस्थिति के कारण पद्मनाभ बड़ा आतंकित हो उठा और वह भाग कर अपने घर में जा छिपा। कृष्ण उसे छोड़ने वाले न थे। उन्होंने उसका पीछा किया और वैक्रियक समुद्रघात करके उन्होंने एक विशाल नरसिंह का रूप धारण किया तथा महाशब्द के साथ उन्होंने जिस समय धरती पर पैर पटका, उसी समय उस नगरी के गोपुर, प्राकार भवन, तोरण आदि सभी धूलिसात् हो गए। उससे भयभीत होकर पद्मनाभ ने द्रौपदी को सादर वापिस लौटाते हुए श्रीकृष्ण से करबद्ध होकर तथा चरण स्पर्श कर क्षमायाचना की। इस प्रकार पाण्डवों को द्रौपदी उपलब्ध कराकर रथ पर सवार होकर कृष्ण-वासुदेव जब पाण्डवों के साथ लौट रहे थे, तभी एक नवीन रोचक घटना घटित होती है।

मार्ग में चलते समय गंगा नदी के पास आते ही कृष्ण ने पाण्डवों को एक नाव के द्वारा गंगा पार करने को कहा और स्वयं लवणसमुद्र के अधिपति सुस्थित देव से मिलने के लिए चल पड़े। पाण्डवों ने नौका से गंगा नदी पार की और-वासुदेव-कृष्ण अपनी भुजाओं से गंगा पार कर सकते हैं अथवा नहीं ? यह परीक्षा करने के लिए पाण्डवों ने उस नौका को वापिस न भेजकर पास में ही कहीं छिपा दिया और कृष्ण के गंगा पारकर आगमन की प्रतीक्षा करने लगे।

कृष्ण जब सुस्थित देव से मिलकर गंगातीर पर लौटे, तो देखा कि उनके लिए पाण्डवों ने यहाँ नौका नहीं भेजी है। अतः वे एक हाथ पर रथ तथा उसके घोड़े एवं सारथि

१. णायाधम्म. १६.१२७-१२६

को टाँगकर और दूसरे हाथ से गंगा नदी पार कर उनके पास आ पहुँचे। वार्त्तालाप के प्रसंग में पाण्डवों ने उनसे कहा - "हम लोगों ने तो आपकी भुजाओं का शक्ति-परीक्षण करने की दृष्टि से ही नौका आपको न भेजकर यहीं पास में छिपा दी थी।

पाण्डवों के इस कथन को सुनकर कृष्ण रोष से भर उठे और बोले-"जब मैंने दो लाख योजन वाले विशाल लवण-समुद्र को तैरकर अमरकंका नगरी के राजा पद्मनाभ को परास्त कर दिया और द्रौपदी को उपलब्ध करा दिया था, उस समय क्या तुम लोगों को मेरे पराक्रम का पता नहीं चला था ? जो इस समय तुम मेरी शक्ति का परीक्षण कर रहे हो ?" यह कह कर उन्होंने पाण्डवों के रथों को लोहे के एक डण्डे से वहीं पर नष्ट-भ्रष्ट कर डाला और पाण्डवों को वहाँ से निर्वासित कर दिया तथा उस स्थल पर स्मृति-स्वरूप रथमर्दन नामक एक कोट का निर्माण करा दिया[1]। तत्पश्चात् कृष्ण द्वारावती पहुँचे।

दुःखी मन सभी पाण्डव हस्तिनापुर पहुँचे और वहाँ पाण्डुराज को द्रौपदी की उपलब्धि से लेकर कृष्ण के क्रोध एवं निर्वासन सम्बन्धी आज्ञा का समस्त वृत्तान्त कह सुनाया। पाण्डुराज ने पाण्डवों को कहा - "कृष्ण को नाराज कर तुम लोगों ने अच्छा कार्य नहीं किया।" तत्पश्चात् पाण्डुराज ने कुन्ती को द्वारावती भेजकर कृष्ण को कहलवाया -"जब आपने पाण्डवों को निर्वासन का दण्ड दे ही दिया है, तो अब ये भी आज्ञा दीजिए कि वे किस दिशा-अथवा विदिशा में कहाँ जावें ?

कुन्ती देवी जब द्वारावती पहुँची और उसने अपने आने का उद्देश्य कृष्ण को बतलाया तो उन्होंने कहा -"हे पितृभगिनी, पाँचों पाण्डव दक्षिण- दिशा में स्थित वेण्णातट पर जावें, तथा वहाँ पाण्डु-मथुरा संभवतः वर्तमान में मदुरै-तमिलनाडु नाम का नवीन नगर स्थापित करें और वहीं पर मेरे अदृष्ट सेवक के रूप में निवास करें।" कुन्ती कृष्ण का यह सन्देश लेकर हस्तिनापुर लौटी। उसने पाण्डवों को कृष्ण का वह सन्देश दिया और तदनुसार पाण्डवों ने वेण्णातट पर जाकर पाण्डु-मथुरा नामकी नगरी की स्थापना की और वहीं निवास करने लगे[1]।

इसके बाद द्वारावती में अर्हत् अरिष्टनेमि का विहार होता है, और वहाँ उनका प्रवचन होता है। कृष्ण-वासुदेव भी अपने गन्धहस्ति पर सवार होकर उनका प्रवचन सुनने के लिए रैवतक-पर्वत पर पहुँचते हैं। द्वारावती के सभी लोग भी वहाँ पहुँचकर ध्यानपूर्वक प्रवचन सुनते हैं। थावच्चा-पुत्र कृष्ण द्वारा रोके जाने पर भी अरिष्टनेमि से दीक्षा ले लेता है। उनकी देखादेखी सहस्रों राजकुमारों एवं अन्य नर-नारियों ने भी दीक्षा ग्रहण की। यह देखकर कृष्ण-वासुदेव ने प्रभावित होकर उनके परिवारों के भरण-पोषण का उत्तरदायित्व स्वयं अपने ऊपर लेने की घोषणा कर दी।

---

१. णायाधम्म. १६.१३२

२. अंतगडदसा. ५.१

एक बार अर्हत् अरिष्टनेमि ने कृष्ण के एक प्रश्न के उत्तर में भविष्यवाणी की - "हे कृष्ण-वासुदेव, तुम्हारी नौ योजन प्रमाण तथा इन्द्रपुरी के समान इस द्वारावती नगरी का विनाश मदिरा, अग्नि और द्वीपायन ऋषि के क्रोध के कारण होगा।" आगे चलकर यह भविष्यवाणी सही सिद्ध होती है। आगम साहित्य में द्वारका-दहन एवं उसके विनाश का प्रसंग बड़ा ही हृदयद्रावक बन पड़ा है[1]।

इसके बाद भी अरिष्टनेमि का विहार द्वारावती में होता रहा और उनके प्रवचनों से प्रभावित होकर कृष्ण की कुछ रानियाँ, उनके भाई गजसुकुमाल एवं अन्य नागरिक दीक्षा ले लेते हैं। उन्हें दीक्षा लेते देखकर कृष्ण का मन भी दीक्षा लेने हेतु व्याकुल होते देखा जाता है।

इस प्रकार अर्धमागधी आगम साहित्य में महाभारत सम्बन्धी जैन कथानक का उक्त संक्षिप्त रूप मिलता है और उससे यह स्पष्ट है कि इस कथानक में अर्हत् अरिष्टनेमि एवं कृष्ण-वासुदेव की ही प्रमुखता है, पाण्डव एवं कौरव तो उनके समकालीन राजाओं की श्रेणी में प्रसंगवश ही आते हैं।

## २. हरिवंशपुराण-साहित्य

सृष्टि-संरचना, प्रलय, पुनःसृष्टि, मानववंश और मनुओं का युग तथा राजवंशों के चरित्र रूप पुराणों के वैदिक-परम्परा में पाँच अङ्ग माने गए हैं। जैन-परम्परा में भी कुछ परिवर्तनों के साथ वैसे ही पुराण-लक्षण मिलते हैं। जैन दृष्टि से यह विश्व अनादि अनन्त है और उसका विकास एवं ह्रास उत्सर्पिणी एवं अवसर्पिणी के आरोह-अवरोह के चक्रानुक्रम से होता है। इस कारण लोक-व्यवस्था में भी परिवर्तन होता रहता है। इसी क्रम में मनुओं अर्थात् कुलकरों और राजवंशों के चरितों का वर्णन जैन पुराणों में विस्तार के साथ किया गया है। जैन परम्परा के विभिन्न कालों में विभिन्न भाषाओं एवं शैलियों में लिखित परिवंशपुराणों में हरिवंश की एक प्रमुख शाखा-यदुकुलवंश के दो शलाका-महापुरुषों- १. तीर्थंकर नेमिनाथ तथा २. नौवें नारायण-वासुदेव-कृष्ण का विस्तार के साथ वर्णन किया गया है। साथ ही इनसे सम्बन्धित महाभारत के अन्य पुरुष एवं नारी पात्रों का भी वर्णन किया गया है। इनमें से एक तो निर्वृत्तिमार्गी थे और दूसरे प्रवृतिमार्गी। हरिवंश-चरित-साहित्य से यह स्वतः ही स्पष्ट हो जाता है।

हम पूर्व में देख आए है कि अर्धमागधी आगमों में महाभारत सम्बन्धी जैन कथानक विस्तृत एवं श्रृंखलाबद्ध नहीं है जबकि परवर्त्तीकालीन हरिवंशपुराण साहित्य में हरिवंशकथा तो श्रृंखलाबद्ध एवं विस्तारपूर्वक वर्णित है ही साथ ही महाभारत सम्बन्धी अन्य कथानक भी अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत एवं श्रृंखलाबद्ध मिलते हैं। यह रूप-विकास आचार्य

१. अंतगडदसा ०५.१

जिनसेन-प्रथम (सन् ७८३ई.) कृत हरिवंशपुराण में उपलब्ध होता है[1]। हरिवंशपुराण अपने विषय का ६६सर्गों का संस्कृत-भाषा निबद्ध आद्य ग्रन्थ उपलब्ध है एवं प्रकाशित ग्रन्थ है तथा संस्कृत जैन पुराण साहित्य की परम्परा का भी वह आद्य ग्रन्थ माना जाता है। हरिवंश कथा-वर्णन के प्रसंग में कवि ने इसमें सृष्टि-विद्या, विविध राजवंशोत्पत्ति, हरिवंशावतार, राजकुमार वसुदेव का भ्रमण-वृत्तान्त, द्वारका-नगर निर्माण एवं विनाश, विविध युद्ध वर्णन तथा तिरसठशलाकामहापुरुषों के अन्तर्गत पूर्वोक्त २४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्त्ति, ६ बलभद्र, ६ नारायण तथा ६ प्रतिनारायण के साथ-साथ अन्य अनेक रोचक प्रासंगिक अवान्तर कथाएँ भी गुम्फित की है। चूँकि हरिवंशकथा की यह सांगोपांग आद्य जैन रचना मानी गई है, और पूर्ववर्ती कवियों के लिए वह प्रेरणास्रोत भी रही है। अतः उसकी संक्षिप्त कथावस्तु आवश्यक जानकर यहाँ प्रस्तुत की जा रही है-हरिवंशी राजा बसु के बृहद्ध्वज नाम के पुत्र से मथुरा नगरी में सुबाहु नामक पुत्र हुआ। वंशानुक्रम से इसी वंश में २१ वें तीर्थंकर नमिनाथ का भी जन्म हुआ। उनके मोक्ष पाने के बाद उसी हरिवंश में यदु नाम का राजा हुआ, जिससे यादवों की उत्पत्ति हुई। उसी वंश में राजा अन्धकवृष्णि की रानी सुभद्रा से समुद्रविजय आदि दस भाई उत्पन्न हुए। राजा भोजकवृष्णि की रानी पद्मावती से उग्रसेन, महासेन आदि पुत्र हुए। इसी परम्परा में सहस्रों राजाओं के बाद राजा बृहद्रथ हुआ, जो राजगृह (बिहार) का राजा था। उसके पुत्र का नाम जरासन्ध था, जो अपने पराक्रम से चक्रवर्ती-सम्राट् बन गया।

समुद्रविजय का सबसे छोटा भाई वसुदेव कामदेव के समान सुन्दर था। अनेक कारणों से वह घर से भाग निकला। उसके सौन्दर्य से आकर्षित होकर अनेक युवतियाँ उनके साथ विवाह करने को तत्पर रहने लगीं। राजगृह के सम्राट् जरासन्ध ने अनेक कारणों से प्रसन्न होकर उसे अपनी पुत्री जीवद्यशा देना चाही, किन्तु स्वयं स्वीकार न कर उसे उसने कंस को दिलवा दी। कंस वसुदेव को प्रेमपूर्वक मथुरा ले आया और अपनी बहिन देवकी के साथ उसका विवाह करा दिया। उसी समय अतिमुक्त नामके मुनिराज ने भविष्यवाणी की कि देवकी का पुत्र ही कंस का वध करेगा। उसी समय मुनिराज ने उसी वंश में तीर्थंकर नेमिनाथ के जन्म लेने की भी भष्यिवाणी की।

कालक्रम से देवकी ने तीन युगलों के रूप में छह पुत्रों को जन्म दिया। कंस द्वारा उनके मारे जाने के भय से नेगम नामक एक देव ने उन्हें सुभद्रिल नगर के सेठ सुदृष्टि के घर में सुरक्षित कर दिया तथा उसके मृत पुत्रों को देवकी के पास छोड़ता रहा। कुछ समय के बाद देवकी की कोख से भाद्रपद शुक्ला द्वादशी को सात माह में ही कृष्ण का जन्म हुआ। वसुदेव उसकी सुरक्षा के लिए गुप्त रूप से उसे अपने मित्र नन्दगोप के यहाँ दे आए। और उसकी पत्नी यशोदा से उसकी एक कुलक्षणी पुत्री को ले आए। कंस को बताए जाने पर उसने उस कन्या की नाक चपटी कर दी।

---

१. भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली (सन् १९७८ई.) द्वारा प्रकाशित

कृष्ण के विनाश के लिए कंस ने यद्यपि अनेक उपाय किए किन्तु जब उनमें उसे सफलता नहीं मिली तब अन्त में कंस ने मथुरा में एक मल्लयुद्ध का आयोजन किया। बलभद्र ने कृष्ण को उसमें सम्मिलित होने हेतु उत्तेजित किया और अपने साथ उन्हें मथुरा ले आए। मथुरा में प्रवेश करते ही उन्होंने कंस द्वारा मल्लयुद्ध के लिए प्रेरित दो दुष्ट हाथियों को पछाड़ दिया। मल्लयुद्ध के प्रसंग में भी उसके बलिष्ठ चाणूर नामक मल्ल को भी उन्होंने उठाकर जमीन पर पटक दिया। इन पराजयों से कंस आगबबूला हो उठा। अतः उसने स्तम्भयुद्ध के लिए कृष्ण को ललकारा किन्तु वे उसमें भी विजयी रहे। सुकेतु विद्याधर ने उनके पराक्रमों से प्रसन्न होकर सत्यभामा से कृष्ण का विवाह करा दिया।

उधर, राजगृह का चक्रवर्ती सम्राट् जरासन्ध यह अनुभव कर रहा था कि यादवों के उपद्रव बढ़ते ही जा रहे हैं। अतः पहले तो जरासन्ध ने अपने भाई कालयवन को यादवों को समझाने हेतु भेजा, किन्तु उन्होंने उसे मार डाला। तब अपने छोटे भाई अपराजित को दूत बनाकर पुनः समझाने के लिए भेजा। किन्तु उन्होंने उसे भी मार डाला। यादवों द्वारा अपने दोनों भाइयों के मारे जाने के कारण जरासन्ध क्रोध से भर उठा। उसने अपने सहयोगी राजाओं के साथ अपनी चतुरंगिणी सेना को तैयार किया और वह स्वयं यादवों से लोहा लेने के लिए चल दिया। जरासन्ध के रणप्रयाण की सूचना पाकर अनुभवी वृद्धों की सलाह से असीमित नरसंहार टालने की इच्छा से सभी यदुवंशी एवं भोजकवंशी राजा पश्चिम की ओर चल पड़े। मथुरा, सोरियपुर और वीरपुर की समस्त प्रजा भी उनके साथ चल पड़ी। अपरिमित धन के साथ १८ करोड़ यादवों की संख्या तो उस समय केवल सोरियपुर में ही थी।

पश्चिम की ओर बढ़ते रहने पर मार्ग में विन्ध्य-पर्वत पड़ता था। उसे पार कर यादव लोग भी उत्साहित होकर जरासन्ध के साथ युद्ध के लिए प्रतीक्षा करने लगे। किन्तु भरतक्षेत्र की देवियों ने अपने दिव्य-मायाबल से असंख्यात धधकती हुई चिताएँ तैयार कर जरासन्ध की सेनाओं का मार्ग अवरुद्ध कर दिया। उसी स्थल पर रोती हुई एक वृद्ध महिला ने जरासन्ध ने जब उन जलती हुई चिताओं के विषय में प्रश्न किया तो उसने बताया - "प्रतापी राजा जरासन्ध के भय से सभी यादवगण शरणहीन होकर जल मरे हैं। मैं उनकी दासी हूँ। अपने प्राणों से प्यार रहने के कारण ही मैंने धधकती चिताओं में अपना दहन नहीं किया है और अब अनाथ, अकेली शरणविहीन बचे रहने के कारण ही मैं रो रही हूँ।" यह सुनकर जरासन्ध बड़ा ही विस्मित और निश्चिन्त हुआ और वापिस अपने स्थान पर लौट आया। इधर, सभी यादवगण पश्चिम के समुद्री तट पर उपस्थित हो गए।

जरासन्ध के लौट जाने पर समुद्र-विजय आदि दशार्ह, महाभोजकवृष्णि, कृष्ण तथा अरिष्टनेमि आदि सभी यादव-क्षत्रिय समुद्र-दर्शन की इच्छा से उसके पश्चिमी तट पर घूमने लगे। वह (समुद्र) शास्त्र के समान अथाह, अलभ्य, विशाल एवं महार्घ्यरत्नों से युक्त था। वहाँ बलभद्र के साथ कृष्ण ने जैन पद्धति से व्रतोपवास कर डाभ की शैया पर शयन किया। फलस्वरूप कृष्ण के पुण्यफल से अरिष्टनेमि के परमभक्त कुबेर यक्ष ने गौतम नामक देव

को आदेश देकर समुद्र की परिधि पीछे हटवाकर उसके रिक्त स्थान पर सुन्दर द्वारका नगरी का निर्माण कराया, जो १२ योजन चौड़ी विशाल परिखा से घिरी हुई थी। कृष्ण का वहाँ राज्याभिषेक किया गया।

अन्य किसी समय द्वारकापुरी में नारदमुनि का आगमन हुआ। सभी ने उनका सत्कार कर उनका रोचक प्रवचन सुना। उसी प्रसंग में ग्रन्थकार के अनुसार गौतम गणधर ने नारदमुनि की उत्पत्ति एवं उनके स्वभाव का विस्तृत वर्णन किया है।

कुतूहली नारद सहसा ही कृष्ण के अन्तःपुर में जा पहुँचे। सभी ने उनका स्वागत किया किन्तु अपने श्रृंगार-कार्य में तल्लीन रहने के कारण सत्यभामा का ध्यान नारद की ओर नहीं जा सका। अतः नारद ने इसे अपना अपमान समझकर इस कारण सत्यभामा का गर्व चूर करने की प्रतिज्ञा की। वे तुरन्त ही कुण्डिनपुर के राजा भीष्म के राजभवन में पहुँचे। उस समय उसे अपने पुत्र रुक्मि एवं पुत्री रुक्मिणी, जो कि अपनी बुआ के साथ बैठी थी, बैठा हुआ देखा। उसे सत्यभामा की सौत बनाने का निश्चय कर नारद ने उसके सामने कृष्ण का गुणगान किया। अतः बुआ ने भी रुक्मिणी का ध्यान कृष्ण की ओर आकृष्ट किया। इसके पूर्व राजा भीष्म रुक्मिणी की सगाई वीर राजा शिशुपाल के साथ कर चुका था। अतः बुआ ने कृष्ण के पास निम्नलिखित पत्र भेजाः-

**त्वन्नामग्रहणाहारप्रीणित प्राणधारिणी।**
**हरे काङ्क्षति से रक्ता रुक्मिणी हरणं त्वया।।**
**शुक्लाष्टम्यां हि माधस्य यदि माधव रुक्मिणीम्।**
**त्वमेत्य हरसि क्षिप्रं तमेयमविसंशयम्।।**
**अन्यथा तु वितीर्णायाश्चैद्याय गुरुबान्धवैः।**
**त्वद्लाभे भवेदस्याः शरणं मरणं हरे। ४२.५६-६३**

उक्त पत्र के अन्त में बुआ ने यह भी लिख दिया कि रुक्मिणी माघशुक्ल अष्टमी की संध्या के समय नागदेव की पूजा के बहाने नगर के बाह्य उद्यान में आपको मिलेगी। अतः दयापूर्वक आप वहीं से उसका अपहरण कर लें। कृष्ण ने ऐसा ही किया। उसी समय उनके साथ संघर्ष में राजा शिशुपाल मारा गया। कृष्ण ने रुक्मिणी को रैवतक पर्वत पर लाकर उसके साथ विविधवत् विवाह कर लिया और बलभद्रसहित वे सभी द्वारका लौट आए।

रुक्मिणी एवं सत्यभामा में कुछ दिनों तक तो स्नेहभाव बना रहा। किन्तु धीरे-धीरे उनमें भीतरी सौतिया डाह बढ़ने लगा। किसी एक दिन दुर्योधन ने कृष्ण से याचना की कि यदि उनके पुत्र होगें, तो वह उनके साथ अपनी पुत्रियों का विवाह करने की इच्छा रखता है। कालक्रम से रुक्मिणी एवं सत्यभामा दोनों के एक ही रात्रि में पुत्र उत्पन्न हुए। सत्यभामा के पुत्र का नाम भानु रखा गया। किन्तु पूर्वजन्म का वैरी धूमकेतु नामका असुर

रुक्मिणी के पुत्र को हरकर ले गया और उसने उसे खदिराटवी में फेंक दिया। मेघकूट नगर के राजा कालसंवर एवं रानी कनकमाला ने भ्रमण करते हुए जब उस बालक को देखा, तो उसे उठाकर अपने घर ले आये और उसका पुत्रवत् पालन-पोषण करने लगे। उन्होंने उसका नाम प्रद्युम्न रखा।

पुत्रापहरण के कारण द्वारका में कुहराम मच गया। कृष्ण ने पुत्र को खोजकर ले आने की प्रतिज्ञा कर रुक्मणी को आश्वस्त किया। इतने में नारद वहाँ आ पहुँचे और उन्होंने प्रद्युम्न के पूर्णतया सुरक्षित रहने की प्रामाणिक सूचना दे दी।

नारद का चरित्र जैनेतर साहित्य में जैसा वर्णित है, वैसा ही जैन साहित्य में भी उपलब्ध है। नारद का सभी राजभवनों में सहज प्रवेश था और राजाओं में परस्पर संघर्ष करा कर उससे आनंदित होना उनका एक स्वाभाविक गुण था। नारद ने कृष्ण के यहाँ पहुँचकर उन्हें देश की अनेक सुन्दर युवतियों का परिचय तथा उन्हें प्राप्त करने के उपाय भी बतलाए।

कृष्ण ने भी वैसा ही किया। इस प्रकार उन्होंने जम्बूपुर की राजकुमारी जाम्बवती, सिंहल द्वीप की राजकुमारी लक्ष्मणा, सुराष्ट्र देश की राजकुमारी सुसीमा एवं सिन्धुदेश स्थित वीतभयनगर के राजा मेरु की पुत्री गौरी, के साथ विवाह किया। इसी प्रकार राजकुमारी पद्मावती को भी उन्होंने अपनी रानी बनाया।

जैन परम्परा के अनुसार तीर्थंकर महावीर के समोशरण के आगमन के उपलक्ष्य में एक विशाल सभा होती थी, जिसमें सम्राट् श्रेणिक भी उपस्थित होते थे। प्रवचन सुनने के बाद वे गौतम से प्रश्न करते थे और गौतम उनका सविस्तर उत्तर देते थे। श्रेणिक द्वारा कुरुवंश की उत्पत्ति पूछे जाने पर गौतम उसका उत्तर देते हुए बताते हैं कि कुरुजांगल देश के हस्तिनापुर में १६ वें, १७वें एवं १८वें तीर्थंकर (क्रमशः शान्ति, कुन्थु एवं अरहनाथ) हुए। उनकी सैकड़ों पीढ़ियों के बाद इस कुल में राजा सान्तुन तथा उसके पुत्र धृतव्यास हुए। उनके बाद भी अनेक राजा हुए, जिनमें से एक धृतराष्ट्र भी हुए। उनकी तीन रानियाँ थीं अम्बिका, अम्बालिका और अम्बा। अम्बिका से धृतराष्ट्र, अम्बालिका से पाण्डु एवं अम्बा से ज्ञानी विदुर उत्पन्न हुए। धृतराष्ट्र के भाई रुक्मण थे, जिनकी पत्नी का नाम गंगा था। उन्हीं से भीष्म की उत्पत्ति हुई। धृतराष्ट्र के दुर्योधनादि सौ पुत्र उत्पन्न हुए। पाण्डु की प्रथम रानी कुन्ती से युधिष्ठिर, भीम एवं अर्जुन तथा दूसरी रानी माद्री से नकुल एवं सहदेव का जन्म हुआ। ये सभी पाँचों पुत्र पाण्डव के नाम से प्रसिद्ध हुए। पाण्डु ने विवाह के पूर्व भी कुन्ती से रमण किया था। फलस्वरूप कर्ण का जन्म हुआ। किन्तु लोकलज्जावश कुन्ती ने उसे त्याग दिया था तथा इस तथ्य को गोपनीय ही बनाए रखा था।

पाण्डवों एवं कौरवों में बड़ा विद्वेष रहने लगा। परस्पर में दोनों पक्ष संघर्ष करने लगे, तब भीष्मादि ने उनमें हस्तिनापुर का आधा-आधा राज्य बाँट दिया। किन्तु जब दुर्योधन का सम्पर्क कर्ण से हुआ और जरासन्ध आदि वीरों से उसकी घनिष्ठ मैत्री हुई तो वह अर्जुन के प्रताप और विज्ञान से ईर्ष्या करने लगा और साहस से भरकर कहने लगा -"आधा राज्य

सौ भाइयों के लिए और आधा राज्य पाँच भाइयों को दिया गया है, यह कैसा अन्यायपूर्ण बँटवारा है ?"

दुर्योधन ने क्रोधवश रात्रि में पाण्डवों के महल में उन्हें जान से मार डालने की इच्छा से अग्नि लगवा दी। अवसर पाकर पाँचों पाण्डव कुन्ती के साथ सुरंग से निकल भागे। दुर्योधन की कल्पना में तो वे सभी मारे जा चुके थे। किन्तु पाण्डव छिपकर अनेक नगर-ग्राम घूमते हुए कौशिक नगरी पहुँचे। वहाँ राजा वर्ण का राज्य था। उनकी पुत्री राजकुमारी कुसुम कोमला युधिष्ठिर पर आकर्षित हो गई। युधिष्ठिर ने उसके साथ विवाह करने का आश्वासन दिया।

तत्पश्चात् वे नर्मदा पार कर विन्ध्याटवी में पहुँचे। वहाँ के हिडिम्बावंशी राजा सिंहघोष की वे सहायता करते हैं, जिसके उपलक्ष्य में वह अपनी पुत्री हृदयसुन्दरी का विवाह भीम के साथ कर देता है।

दक्षिण भारत की यात्रा करते हुए जब अपने पुरुषार्थ एवं पराक्रम से अर्जित समुद्र-वैभव के साथ वे पाण्डवगण हस्तिनापुर जाने के लिए उद्यत हुए, तो मार्ग में माकन्दी नगरी मिली। वहाँ राजा द्रुपद का राज्य था। राजाओं के पारस्परिक संघर्ष से बचने के लिए उसने अपनी बेटी राजकुमारी द्रौपदी का स्वयंवर रचाया, जिसमें अनेक देशों के राजा सम्मिलित हुए। इस स्वयंवर में चम्पापुर का राजा कर्ण, कौरवराज दुर्योधन आदि भी आए। संयोग से उसी समय सुरेन्द्रवर्धन नामका एक विद्याधर राजा भी अपनी पुत्री के लिए वर की खोज में निकला। वह भी वहाँ आ पहुँचा और उसने राजा द्रुपद की आज्ञा प्राप्त कर मण्डप में अपना गाण्डीव धनुष रोप दिया और राजा द्रुपद ने स्वयंवर-मण्डप में यह घोषणा कर दी कि जो भी गाण्डीव धनुष को गोल करने एवं चन्द्रक-यन्त्र को वेध करने में सफल होगा, द्रौपदी की वरमाला उसी के गले में पड़ेगी। अर्जुन-पाण्डव ने द्रुपद की शर्त को पूर्ण कर दिखाया। फलतः उपस्थित सभी राजा देखते ही रह गए और द्रौपदी ने उसके गले में वरमाला डाल दी। तत्पश्चात्, वे लोग हस्तिनापुर लौट आए।

पाण्डव लोग-सुख-शान्तिपूर्वक जब राज्य कर रहे थे, तब शकुनि को यह अच्छा न लगा। अतः उसने दुर्योधन को उकसाया और जुए के खेल का आयोजन कर उसमें उसने युधिष्ठिर को पराजित कर दिया। फलस्वरूप उसे १२ वर्ष वनवास में व्यतीत करने का आदेश दिया गया। प्रतिज्ञापालक युधिष्ठिर अपने सभी भाइयों एवं द्रौपदी के साथ १२ वर्षों तक इधर-उधर भटकते हुए अन्त में एक वर्ष के अज्ञात वनवास के प्रसंग में परिवर्तित वेश में राजा विराट के राज्य में पहुँचे। विराट की रानी का नाम सुदर्शना था।

एक दिन राजा विराट का साला कीचक, जो कि बड़ा-क्रूरकर्मा एवं विषयाभिलाषी था, वह अपनी बहिन से भेंट करने विराटनगर में आया। वहाँ द्रौपदी को देखकर वह उस पर कामासक्त हो गया। शैलन्ध्री के रूप में कार्यरत द्रौपदी ने याचक के रूप में कार्यरत भीम-पाण्डव को वह सूचना दी। भीम ने आकर क्रोधवश उस कीचक को उठाकर पटक

दिया। बुरी तरह अपमानित एवं पीड़ित होने के कारण कीचक को बड़ी आत्मग्लानि हुई और उसने एक मुनिराज से जैन-दीक्षा लेकर घोर तपस्या करना प्रारम्भ कर दिया।

अज्ञातवास समाप्त होते ही पाण्डव पुनः हस्तिनापुर लौटे। किन्तु दुर्बुद्धि दुर्योधन ने राज्य-वितरण में पुनः त्रुटियाँ निकाल दी और उसने युद्ध करने की घोषणा कर दी। शान्तप्रकृति पाण्डव पुनः घर से निकल पड़े और दक्षिण दिशा की ओर चल दिए। वहाँ उन्होंने महात्मा विदुर से भेंट की। वहाँ से वे द्वारका पहुँचे और वहाँ वे अपने दुर्भाग्य का समय व्यतीत करने लगे।

इधर, रुक्मिणी-पुत्र प्रद्युम्न कालसंवर के यहाँ सभी कलाओं में कुशल हो गया। रणशूर होने के कारण उसने कालसंवर के दुर्जेय शत्रु सिंहरथ को पराजित कर दिया। इससे कालसंवर बड़ा प्रभावित हुआ। इसी बीच मातृस्वरूपा रानी कनकमाला की प्रद्युम्न के प्रति कामासक्ति तथा कनकमाला के पुत्रों द्वारा प्रद्युम्न के साथ दुर्व्यवहार के कारण प्रद्युम्न उद्विग्न हो उठता है। इसी बीच संयोग से नारद वहाँ पहुँच जाते हैं और उनके बीच-विचाव करने के बाद उन्हीं के विमान से प्रद्युम्न द्वारका पहुँच जाता है। वहाँ माँ बेटे का मिलन-वर्णन बड़ा ही हृदय-द्रावक बन पड़ा है।

आगे के सर्गों में जिनसेन ने यदुकुल के कुमारों के नामोल्लेख, दुर्गा की उत्पत्ति का रहस्य-वर्णन, द्वारका के यादवों की समृद्धि एवं प्रगति सुनकर जरासन्ध का क्रोधित होना, यादवों द्वारा जरासन्ध के प्रथम सेनापति हिरण्याभ का मारा जाना, पुनः कृष्ण एवं जरासन्ध के भीषण-युद्ध में विविध प्रकार के शस्त्रों के प्रयोग और अन्ततः जरासन्ध की मृत्यु, नारद के षड्यन्त्र से अमरकंकापुरी के राजा पद्मनाभ द्वारा द्रौपदी-अपहरण, कृष्ण एवं नेमिकुमार का परस्पर में शक्ति-परीक्षण तथा उसमें कृष्ण की पराजय, नेमिकुमार की दीक्षा, उनकी घोर तपस्या का वर्णन तथा कैवल्य-प्राप्ति के बाद अरिष्टनेमि के विहार एवं प्रवचन आदि का विस्तृत वर्णन किया गया है।

जब, अर्हत् अरिष्टनेमि का द्वारकापुरी में विहार होता है, तब बलभद्र उनसे प्रश्न करते हैं -"हे नाथ, यह बताइए कि १. द्वारकापुरी का विनाश कब और कैसे होगा ? २. कृष्ण की मृत्यु कब और कैसे होगी ? तथा ३. मुझे विरक्ति कब और कैसे मिलेगी"? अरिष्टनेमि ने उनके उत्तर में क्रमशः बतलाया - १. ''मद्यपान के निमित्त से क्रुद्ध द्वैपायन मुनि के द्वारा १२ वर्षों के बाद द्वारकापुरी जला दी जायगी। २. कृष्ण की मृत्यु जराकुमार के द्वारा भ्रमवश होगी और ३. उनकी मृत्यु के बाद ही आपकी विरक्ति हो जायगी।"

अरिष्टनेमि की भविष्यवाणी से भयाकुल होकर एक कठोर राज्याज्ञा द्वारा द्वारका में मदिरा का निर्माण रोक दिया गया किन्तु वह भविष्यवाणी तो अटल थी। अतः एक के बाद एक संयोग जुटते गए और अन्ततः पूर्वोक्त तीनों बातें सही निकलीं।

उधर, पल्लव देश में विहार करते हुए वे निर्वासित पाण्डवगण अरिष्टनेमि के पास पहुँचे। उनके उपदेश सुनकर वे वैराग्य से भर उठे और उन्होंने संसार को असार समझकर

उन्हीं से दीक्षा ले ली। यदुकुल के अन्य वीर, दस-दशार्ह, शाम्ब, प्रद्युम्न आदि ने भी दीक्षा ग्रहण की और तपस्या करने वन में चल दिए। हरिवंश की कथा यहीं समाप्त हो जाती है।

परवर्त्तीकालों में जिनसेनकृत हरिवंशपुराण के आधार पर संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, गुजराती, हिन्दी, कन्नड आदि में विस्तृत अथवा संक्षिप्त अनेक हरिवंशपुराण अथवा हरिवंशचरित लिखे गए। उनकी अपनी-अपनी भाषा एवं शैलीगत विशेषताएँ हैं किन्तु मूलकथा में परिवर्तन नहीं किया गया है।

एतद्विष्यक कुछ रचनाएँ निम्न प्रकार हैं-महाकवि धवल (१०वीं सदी) कृत हरिवंशपुराणु (अपभ्रंश-अप्रकाशित-१२२ संन्धियाँ एवं १८००० ग्रन्थाग्र), भट्टारक सकलकीर्ति (१४४२ ई.) कृत हरिवंशपुराण, (संस्कृत-५४ सर्ग), भट्टारक यशकीर्ति (सन् १४४३ ई.) कृत अपभ्रंश-हरिवंसचरिउ-(अप्रकाशित-१३ संन्धियाँ तथा २६६ कडवक), कवि लखमदेव (सन् १४५३ई. के आसपास) कृत अपभ्रंश-हरिवंसपुराणु (अप्रकाशित), भ. श्रीभूषण (१६०० ई.) कृत हरिवंशपुराण (संस्कृत), भ. श्रुतकीर्ति (१६वीं सदी) कृत हरिवंशपुराणु (अपभ्रंश-अप्रकाशित), भट्टारक धर्मकीर्ति (सन् १६१४ ई.) कृत हरिवंशपुराण (संस्कृत), कवि शालिवाहन (सन् १६३८ ई.) कृत हरिवंशपुराण (हिन्दी पद्य), खुशालचन्द्र काला (सन् १७२३ ई.) कृत हरिवंशपुराण (हिन्दी पद्य), पं. दौलतराम (सन् १७७२ ई.) हरिवंशपुराण (हिन्दी गद्य) आदि आदि।

## ३. महापुराण अथवा त्रिषष्ठिशलाकामहापुरुषचरित-साहित्य

उक्त प्रकार के साहित्य में पूर्वोक्त तिरसठशलाकामहापुरुषों का एक साथ क्रमबद्ध सर्वांग, किन्तु संक्षिप्त वर्णन मिलता है। इसे महाभारत सम्बन्धी जैन कथा का परवर्त्ती विकसित रूप माना जा सकता है। समग्रता तथा कथा-विकास की दृष्टि से यह साहित्य विशेष महत्त्व रखता है क्योंकि परवर्ती साहित्कारों के लिए वह प्रेरणा-स्रोत रहा है।

आचार्य जिनसेन द्वितीय सन् ८४३ ई. कृत उक्त विशाल महापुराण ग्रन्थ दो खण्डों में विभक्त है- आदिपुराण एवं उत्तरपुराण। आदिपुराण में तीर्थंकर ऋषभदेव के जीवन-चरित का विस्तृत वर्णन है और उत्तरपुराण में शेष तीर्थंकरों एवं अन्य शलाका महापुरुषों का। आदिपुराण में ४७ पर्व एवं उसमें कुल १२ हजार श्लोक हैं, जिनमें से ४२ पर्व सम्पूर्ण एवं ४३ वें पर्व के ३ श्लोक उक्त आचार्य जिनसेनकृत एवं अवशिष्ट ४ पर्वों के १६२० श्लोक उनके शिष्य आचार्य गुणभद्रकृत है। इस प्रकार केवल आदिपुराण-खण्ड में १३६२० श्लोक हैं।

आचार्य जिनसेन ने प्रारम्भ में सम्पूर्ण महापुराण स्वयं ही लिखने की योजना बनाई थी, किन्तु सहसा ही उनकी मृत्यु हो जाने के कारण उनकी योजना अधूरी ही रह गई। अतः अवशिष्ट कार्य उनके विद्वान् शिष्य आचार्य गुणभद्र ने यथाशक्ति अपने गुरु की ही शैली, भाषा एवं स्तर के अनुसार ही उसे पूर्ण करने का प्रयत्न किया। उसी अवशिष्टांश का नाम

उत्तरपुराण (उत्तरवर्ती महापुराण अथवा उत्तरार्ध) रखा गया'।

उक्त उत्तरपुराण की पर्व संख्या ४३ से ७६ तक है। उसमें कुल ७७७८ श्लोकों में दूसरे तीर्थंकर अजितनाथ से तेईस तीर्थंकरों के साथ साथ पूर्वोक्त १२ चक्रवर्तियों, ६ बलदेवों, ६ नारायणों तथा ६ प्रतिनारायणों तथा उनके समकालीन जीवन्धर स्वामी तथा अन्य अनेक विशिष्ट पुरुषों की कथाएं लिखी गई हैं। इसके ६७ एवं ६८ इन दो पर्वों में पद्मचरित अर्थात् रामकथा का वर्णन किया गया है।

आचार्य जिनसेनकृत उक्त महापुराण अथवा तिरषष्ठिशलाकामहापुरुषचरित उपलब्ध एवं प्रकाशित साहित्य में इस विधा का प्राचीनतम ग्रन्थ माना जाता है। अतः उसका संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है-

महापुराणान्तर्गत उत्तरपुराण के ७०वें पर्व (सर्ग) से महाभारत का जैन कथानक प्रारम्भ होता है। उसके ४६७ विविध श्लोकों में २२वें तीर्थंकर अरिष्टनेमि के चरित का वर्णन किया गया है। इसी प्रसंग में हरिवंशकथा का विस्तृत वर्णन उपलब्ध होता है। तदनुसार उसके हरिवर्ष देश स्थित भोगपुर के राजा प्रभंजन की रानी मृकण्डु से सिंहकेतु नाम का एक पुत्र उत्पन्न हुआ। उससे हरिवंशियों की परम्परा आगे बढ़ी और अनेक राजाओं के बाद उसमें कुशार्थदेश के शौर्यपुर के राजा शूरसेन और उसकी रानी धारिणि से अन्धकवृष्टि और नरवृष्टि नाम के दो पुत्र हुए। इनमें से राजा अन्धकवृष्टि एवं उनकी रानी सुभद्रा से निम्नलिखित १० पुत्र उत्पन्न हुए-१. समुद्रविजय २.स्तमितसागर ३. हिमवान् ४. विजय ५. विद्वान् ६. अचल ७. धारण ८. पूरण ६. पुरितार्थीच्छ अभिनन्दन और १०. वसुदेव तथा पुत्रियों में कुन्ती एवं माद्री उत्पन्न हुई। समुद्रविजय की शिवादेवी आदि ६ पत्नियाँ थीं। राजा शूरसेन के द्वितीय पुत्र राजा नरवृष्टि एवं उसकी रानी पद्मावती से उग्रसेन, देवसेन एवं महासेन नाम के तीन पुत्र एवं गान्धारी नामक एक पुत्री उत्पन्न हुई।

उधर, हस्तिनापुर नगर में कौरववंशी 'शक्ति' नामक राजा राज्य करता था। उसकी रानी शतकी से पराशर नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ। इस पराशर के मत्स्य-कुलोत्पन्ना राजपुत्री रानी सत्यवती से व्यास नामका एक गुणवान् पुत्र उत्पन्न हुआ। व्यास की पत्नी सुभद्रा से धृतराष्ट्र, पाण्डु एवं विदुर नाम के तीन पुत्र उत्पन्न हुए।

एक बार हस्तिनापुर में वनक्रीड़ा के समय पाण्डुराज को एक विद्याधर ने जादुई अँगूठी प्रदान की, जिसके प्रभाव से पाण्डुराज ने अदृश्य रूप से अप्रतिम सुन्दरी कुन्ती के साथ समागमन कर लिया। फलस्वरूप कर्ण का जन्म हुआ। कुन्ती के परिजनों की निन्दा से बचने के लिए उस बालक को कुण्डल तथा कवच पहिनाकर एक परिचय-पत्र के साथ एक सन्दूकची में बन्द कर यमुना नदी में प्रवाहित कर दिया। वह सन्दूकची चम्पापुर के

---

१. भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली सन् १९६३, ६५ई. द्वारा प्रकाशित

राजा आदित्य के हाथ में पड़ी। बालक चूँकि उस समय कान पकड़े हुए था, उसका नाम कर्ण रख दिया गया।

इधर, संयोग से पाण्डुराज का कुन्ती एवं माद्री के साथ प्राजापत्य-पद्धति से विवाह भी हो गया। कुन्ती के धर्मराज युधिष्ठिर, भीम एवं अर्जुन नाम के पुत्र हुए, जबकि माद्री से सहदेव एवं नकुल।

धृतराष्ट्र का गान्धारी के साथ विवाह हुआ और उन दोनों से दुर्योधन का जन्म हुआ। उसके बाद दुःशासन दुर्धर्शण तथा दुर्मर्षण आदि ६६ पुत्र और उत्पन्न हुए।

वृद्धावस्था के कारण राजा शूरसेन ने जैन दीक्षा लेने के पूर्व अन्धकवृष्टि को राजा तथा नरवृष्टि को युवराज पद प्रदान कर दिया।

समुद्रविजय का सबसे छोटा भाई वसुदेव कामदेव के समान सुन्दर था। नगर की युवतियाँ उस पर आकर्षित रहती थीं। इस कारण उसकी सुरक्षा की दृष्टि से उसकी राजमहल से उसे बाहर निकलने पर रोक लगा दी गई। चंचल, स्वभाव का होने के कारण वसुदेव अपनी माता को अपने मर जाने सम्बन्धी एक पत्र अपने घोड़े के गले में बाँधकर तथा-लुक-छिपकर अज्ञात दिशा की ओर भाग गया। घोड़े के गले से उस दुखद पत्र को प्राप्त कर परिवार के सभी लोग शोकसागर में डूब गए। इधर वसुदेव स्वच्छन्दता-पूर्वक देश-देशान्तरों में भ्रमण करने लगा और खट्टे-मीठे अनुभव प्राप्त करने लगा। वसुदेव के इस भ्रमण का इतिवृत्त इतना मार्मिक है कि इस घटना के आधार पर जैन लेखकों ने छोटे-बड़े अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। इस कोटि के साहित्य में संघदास-धर्मदास (३री सदी) गणि द्वारा लिखित औपन्यासिक शैली का 'वसुदेवहिण्डी' (वसुदेव का भ्रमण वृत्तान्त) नामक ग्रन्थ प्रसिद्ध है जो मिश्रित महाराष्ट्री प्राकृत का उत्कृष्ट श्रेणी का चम्पूकाव्य माना गया है। उसका प्रकाशन तीन खण्डों में हो चुका है। बहुत सम्भव है कि महाकवि दण्डी के सम्मुख उनकी अपनी दशकुमारचरित नामक रचना के प्रणयन के समय प्रेरक के रूप में उक्त ग्रन्थ रहा हो ?

वसुदेव का भ्रमण प्राचीन भारतीय कथा-साहित्य का एक रोमांचकारी तथा सहृदय रसिकजनों के हृदय को स्पन्दित कर देने वाला अपूर्व ग्रन्थ है।

उत्तराध्ययनसूत्र की सुखबोधा टीका का लेखक उक्त वसुदेव के चरित्र से इतना प्रभावित प्रतीत होता है कि उसे मूलदेव नामक एक नए पात्र की सर्जना करनी पड़ी और वसुदेव के चरित्र की कुछ झाँकी मूलदेव के माध्यम से प्रदर्शित करनी पड़ी।

अनेक प्रकार के बुद्धि-कौशल, शौर्य, वीर्य, कला-चातुर्य एवं चमत्कार सम्बन्धी आकर्षक कृत्यों को प्रदर्शित कर तथा अरिष्टपुर नरेश हिरण्यवर्मा तथा उसकी रानी पद्मावती की गुणवती-पुत्री रोहिणी के साथ विवाह कर दीर्घकाल के बाद वसुदेव अपने गृहनगर लौट आया, जिससे परिवार के सभी लोग बड़े प्रसन्न हुए।

इधर, राजगृह के शक्तिशाली नरेश जरासन्ध ने घोषणा की कि पोदनपुर नरेश

सिंहरथ को जो कोई भी पराजित करेगा, वह उसे अपना आधा राज्य तथा अपनी राजकुमारी जीवद्यशा उसे दे देगा। वसुदेव इस घोषणा को सुनकर प्रसन्न हुआ। अपने घोड़ों पर सिंह के मूत्र की मालिश कराकर वह अपने अश्वरथ पर आरूढ़ होकर चला तथा संग्राम-भूमि में उसने सिंहरथ को जीत लिया और उसे जीवित ही पकड़ कर जरासन्ध के सम्मुख प्रस्तुत कर दिया। जरासन्ध प्रतिज्ञानुसार अपने आधे राज्य के साथ जीवद्यशा को वसुदेव के लिए भेंट करने लगा। राजकुमारी जीवद्यशा लक्षणवती न थी। अतः उसने उसे कंस के लिए राज्यसहित अर्पित करने का अनुरोध किया, जिसे जरासन्ध ने स्वीकार कर लिया। कंस के अनुरोध से देवसेन ने अपनी पुत्री देवकी का विवाह वसुदेव के साथ कर दिया।

कंस स्वभावतः दुष्ट प्रकृति का था। जीवद्यशा भी उसके स्वभाव के अनुकूल सिद्ध हुई। पूर्वकृत भविष्यवाणी के आधार पर कंस ने देवकी की सन्तान को अपना जीवन शत्रु समझ कर उन्हें मार डालने की प्रतिज्ञा की। किन्तु नैगमदेव की कृपा से देवकी की सभी सन्तानें सुरक्षित बच गई। सातवें पुत्र को वसुदेव एवं बलभद्र (पद्‌म) ने नन्दगोप के यहाँ सुरक्षित भेज दिया और नन्दगोप की एक अभागी बालिका लाकर कंस को सौंप दी। कंस ने हाथ से मसलकर उसकी नाक चिपटी कर डाली।

नन्दगोप के यहाँ उस बालक का सावधानी पूर्वक भरण-पोषण होने लगा। कृष्ण वर्ण का होने के कारण उस बालक का नाम कृष्ण रखा गया।

अकस्मात् ही मथुरा में बड़ा उत्पात एवं अशान्ति फैलने लगी। निमित्त-ज्ञानियों ने उसका कारण बताया कि "कंस का शत्रु उत्पन्न हो चुका है"। तब तो कंस अपनी मृत्यु के भय से डर गया। उसने शत्रु की खोज में नगर के नवजात शिशुओं को मरवाना प्रारम्भ कर दिया। राक्षसी पूतना, खूँखार हाथी, दुष्ट बैल आदि से भी बच्चों को मरवाना प्रारम्भ किया किन्तु अपने असली शत्रु को मरवाने में उसे सफलता न मिली। नागशैय्या को वश में करने वाले को पुरस्कार देने की घोषणा की गई। ये सभी कार्य हुए अवश्य किन्तु फिर भी शत्रु पकड़ में नहीं आ सका। उसका वास्तविक शत्रु-कृष्ण विभिन्न लीलाओं से सभी का तो मनोरंजन करता था किन्तु कंस को उत्तरोत्तर चिन्तित भी बनाता जा रहा था।

७२वें पर्व के २८८ श्लोकों में अरिष्टनेमि तीर्थंकर से सम्बन्धित कुछ घटनाओं की चर्चा करने के बाद पद्‌म (बलभद्र) कृष्ण (अर्ध चक्रवर्त्ती) एवं जरासन्ध (प्रतिनारायण) के साथ-साथ पंच पाण्डवों का वर्णन किया गया है। इस पर्व के प्रारम्भ में श्रीकृष्ण की पट्टरानी रुक्मिणी से प्रद्युम्न का जन्म, किसी दुष्ट असुर के द्वारा उसका अपहरण एवं एक विकट अटवी की शिला पर उसका प्रक्षेपण, विद्याधर राजा कालसंवर उसकी विद्याधरी कांचनमाला द्वारा उसका भरण-पोषण, प्रद्युम्न के युवक हो जाने पर दुर्भाग्य से कंचनमाला का उसके प्रति कामासक्त होना, इसी कारण प्रद्युम्न का वहाँ से प्रस्थान, एक अटवी में उसकी नारद से भेंट तथा उससे अपना पूर्व-वृत्तान्त सुनकर उसका नारद के साथ द्वारका

में आगमन, अपनी शोकाकुल माँ (रुक्मिणी) से भेंट, उसकी चमत्कारी विद्याओं से माता रुक्मिणी, पिता श्रीकृष्ण तथा ताऊ बलदेव आदि सभी का बहुत प्रसन्न होना आदि इन सभी घटनाओं का विस्तृत रोचक वर्णन किया गया है।

अन्त में, अर्हत् अरिष्टनेमि द्वारका में विहार करते हुए आते हैं और मदिरापान के कारण धुत्त यादवों के दुर्व्यवहार से क्रोधित द्वीपायन ऋषि के अभिशाप से १२ वर्षों के बाद द्वारका-दहन सम्बन्धी भविष्यवाणी होती है। इसके पूर्व कम्पिलाके राजा द्रुपद की पुत्री द्रौपदी का एक स्वयंवर में अर्जुन पाण्डव के साथ विवाह, अभिमन्यु-जन्म, युधिष्ठिर तथा दुर्योधन का जुआ खेलना, राजा विराट के यहाँ पाण्डवों की सेवावृत्ति, कीचकवध, कुरुक्षेत्र में कौरव-पाण्डवों का युद्ध, और युधिष्ठिर का विजेता के रूप में प्रसिद्धि पाना, तत्पश्चात् कालक्रमानुसार द्वारका-दहन, श्रीकृष्ण-स्वर्गवास, बलदेव की जैन-दीक्षा तथा अरिष्टनेमि के निर्वाण का वर्णन किया गया है।

त्रिषष्ठिशलाकामहापुरुषचरित-वर्णन की यह परम्परा परवर्त्ती कवियों के लिए बड़ी प्रेरक थी। अतः उन्होंने इस ग्रन्थ की कथा को आधार बनाकर अनेक ग्रन्थों की रचना की। उनमें कहीं-कहीं कथा-प्रसंगों को अपनी रुचि के अनुसार छोटा बड़ा भी किया गया है, कहीं-कहीं कुछ सिद्धान्तगत परितर्वतन भी उपलब्ध है किन्तु मूलकथा का हार्द उससे प्रभावित नहीं हुआ, बल्कि पुष्ट ही हुआ है।

ऐसी रचनाओं में क्रमशः महाकवि पुष्पदन्त[1] (सन् ६५६ ई.) कृत १०२ सन्धियों (सर्गों) में लिखित तिरषष्ठिशलाकामहापुरुषगुणालंकार) (अपभ्रंश-प्रकाशित, आचार्य हेमचन्द्र) (१३वीं सदी) कृत १० पर्वों (खण्डों) के १६ सहस्र श्लोकों में निबद्ध तिरषष्ठिशलाकामहापुरुषचरि[2] (संस्कृत-प्रकाशित), तथा महाकवि रइधू (सन् १३६७-१४७६ ई०) कृत ५० सन्धियों (सर्गों) के लगभग दो सहस्र कडवकों में निबद्ध त्रिषष्ठिशलाकामहापुराणपुरुष-आचारगुणालंकार (अपभ्रंश-अप्रकाशित) प्रमुख हैं।

आचार्य हेमचन्द्र की कृति से प्रभावित होकर अन्य चार विशिष्ट कृतियाँ भी लिखी गईं, जिनमें-१.अमरचन्द्र सूरि (सन् १२३८ ई.) कृत चतुर्विंशतिजिनेन्द्रसंक्षिप्तचरितानि[3] (संस्कृत-२४ अध्यायों में कुल १८०२ श्लोक प्रमाण), जिसके अरिष्टनेमिचरितप्रसंग में कृष्ण-बलदेव, कौरव-पाण्डव एवं उनसे सम्बन्धित कुछ पात्रों का रोचक वर्णन किया गया है।

अमरचन्द्रसूरिकृत दूसरी रचना 'बालभारतम्' है (परिचय आगे द्रष्टव्य), जिसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि कवि ने महर्षि व्यासकृत महाभारत के कथाभाग का सामान्य जनों के हितार्थ बिना किसी परिवर्तन अथवा मिलावट के यथार्थ सारांश प्रस्तुत किया है।

---

१. भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली सन् १६७६-८३ द्वारा ४ खण्डों में प्रकाशित
२. जैन आत्मानन्द सभा भावनगर (सन् १६०६-१३ ई.)
३. दे. जिनरत्नकोष पृ. २३४

अपने क्षेत्र में सम्भवतः यह प्रथम आदर्श उदाहरण है, जिसे एक जैन कवि ने प्रस्तुत किया है।

२. आचार्य मेरुतुंग (सन् १३०६ ई.) ने आचार्य हेमचन्द्र की उक्त कृति से प्रभावित होकर महापुरुषचरित[1] (संस्कृत, ५सर्ग स्वोपज्ञ टीका सह) नामक ग्रन्थ लिखा, जिसमें अर्हत् अरिष्टनेमि के प्रसंग में श्रीकृष्ण-वासुदेव एवं उनसे सम्बन्धित महाभारत कथा के कुछ पात्रों के चरित का वर्णन किया गया है।

३. उपाध्याय मेघविजय (रचनाकाल सन् १६५२ से १७०३ ई.के मध्य) ने आचार्य हेमचन्द्र कृत त्रि.श.पु.च.का अपनी कृति-लघु त्रिषष्ठिशलाकापुरुषचरित[2] के १० पर्वों के ५ सहस्र संस्कृत श्लोकों में यथावत् विषयक्रमानुसार संक्षिप्त सारांश प्रस्तुत किया है। अनेक अलंकृत रचनाओं के लेखन तथा मुगल सम्राट् अकबर द्वारा विशेष रूप से सम्मानित हीरविजयसूरीश्वर की शिष्य-परम्परा के उपाध्याय मेघविजय गणि संस्कृत जैन साहित्य के क्षेत्र में प्रतिभापुत्र के रूप में ज्ञात हैं।

४. आचार्य हेमचन्द्र से प्रभावित आचार्य सोमप्रभसूरिकृत (१४वीं-१५वीं सदी) लघुत्रिषष्ठि भी एक प्रसिद्ध रचना है, जिसमें सूत्रशैली में कृष्णकथा वर्णित है।

तिरषष्ठिशलाकापुरुष सम्बन्धी अन्य रचनाओं में, जो कि आचार्य जिनसेन एवं पुष्पदन्त से प्रभावित प्रतीत होती है, उनमें 'ज्ञानतिलक' के प्रणेता भट्टवोसरि के गुरु तथा महावादी विष्णुभट्ट को एक शास्त्रार्थ में पराजित करने वाले महाकवि दामनन्दि (११वीं सदी के लगभग) कृत पुराणसारसंग्रह[3] (अपरनाम महापुराणसारसंग्रह, संस्कृत, २७ सर्ग), धारा नगरी के नकलच्छपुरवासी पं. आशाधर (१३वीं सदी) कृत तिरषष्ठिस्मृतिशास्त्रम्[4] (२४ अध्याय के ४८०० अनुष्टुप् छन्दों में लिखित, संस्कृत-प्रकाशित) चन्द्रमुनिकृत लघुत्रिषष्ठिलक्षण-महापुराण (अपरनाम लघुमहापुराण)[5] बज्रसेनकृत त्रिषष्ठिशलाका पुरुषचरित, अज्ञातकर्तृक, त्रिषष्ठिशलाकापंचाशिका) संस्कृत ५० पद्य प्रमाण (अज्ञात-कर्तृक त्रिषष्ठिशलाकापुरुषविचार[6] (६२ प्राकृत गाथा प्रमाण) आदि रचनाएँ प्रमुख रूप से पठनीय हैं।

## ४. चउप्पन्नमहापुरिसचरिय (प्राकृत) साहित्य

प्रस्तुत साहित्य का मूलस्रोत अर्धमागधी आगम का 'समवायांगसूत्र' तथा आचार्य

१. वही. पृ. ३०५
२. मफतलाल झवेरचन्द्रकृत गुजराती अनु., प्रकाशक-छोटालाल मोहनलाल शाह, उनाद (सन् १९४० ई.) (उत्तर गुंजरात)
३. भारतीय ज्ञानपीठ, काशी (सन् १९५४) से दो भागों में प्रकाशित
४. माणिकचन्द्र दि.जैन ग्रन्थमाला बम्बई (सन् १९३७) से प्रकाशित
५. दे. जिनरत्नकोष पृ. १३६, ३०५
६. वही पृ. १६५

जिनसेन (द्वितीय) कृत हरिवंशपुराण और जिनसेन (प्रथम) कृत महापुराण है। इस विधा के साहित्य में तिरषठशलाकामहापुरुषों में केवल ५४ महापुरुषों के चरित का वर्णन किया गया है। इसमें ९ प्रतिनारायणों (प्रतिवासुदेवों) की चर्चा नहीं मिलती। क्योंकि उनकी गणना उत्तम पुरुषों में नहीं की गई। इसका कारण एतद्विषयक कवियों की दृष्टि में सम्भवतः यह रहा होगा कि ये प्रतिनारायण अनीति के साथ-साथ हिंसक प्रवृत्तयों में विश्वास रखते थे, अतः समाज के नवनिर्माण में बाधक होने के कारण उनका चित्रण उचित नहीं माना गया। यद्यपि इस प्रकार का साहित्य अधिक नहीं लिखा गया। इस विधा के केवल दो ही ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

प्रथम ग्रन्थ का नाम चउप्पन्नमहापुरिसचरिय[1] हैं, जिसकी भाषा महाराष्ट्री प्राकृत है। इसके लेखक आचार्य शीलांक (अपरनाम विमलमति अथवा सीलाचरित) है, जिनका समय सन् ८६८ ई. के लगभग है। उक्त ग्रन्थ में गद्य एवं पद्य दोनों मिश्रित हैं। उसके कुल १००८० पद्यों में अन्य शलाकामहापुरुषों के वर्णन के साथ अर्हत् अरिष्टनेमि के वर्णन-प्रसंग में कृष्ण-वासुदेव, पाण्डव-कौरव उनसे सम्बन्धित अन्य पात्र तथा उनकी अनेक मार्मिक घटनाओं का वर्णन किया गया है।

दूसरे गन्थ का नाम विषय, भाषा एवं रचनाशैली भी उक्त प्रथम ग्रन्थ के समान है। यह रचना अद्यावधि अप्रकाशित है। इसकी विषयवस्तु १०३ अधिकारों में विभक्त की गई है, इसमें कुल मिलाकर १००५० पद्य हैं, जिनमें से ८७३७ गाथा पद्य एवं बाकी के अन्य विविध पद्य है।

इसके लेखक कवि अम्म (आम्र) है, जिनके समय का निर्धारण नहीं किया जा सका है। किन्तु इस रचना की १६वीं सदी की एक प्रतिलिपि खम्भात (गुजरात) के विजयनेमिसूरीश्वर प्राच्य ग्रन्थ भाण्डार में सुरक्षित है। अतः उसके आधार पर यह कहा जा सकता है कि अम्म कवि १६ वीं सदी के पूर्व कभी हो चुके थे।

## पाण्डव-पुराण-साहित्य

१३वीं सदी के प्रथम चरण से जैनाचार्यों द्वारा स्वतन्त्र रूप से लिखित पाण्डवों एवं कौरवों से सम्बन्धित पाण्डव-पुराण-साहित्य के प्रणयन की परम्परा उपलब्ध होती है। इसके पूर्व यह परम्परा क्यों नहीं मिलती ? सम्भवतः इस प्रश्न ने विद्वानों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित नहीं किया है। किन्तु सम-सामयिक परिस्थितियों की ओर यदि दृष्टिपात किया जाय, तो उसके कुछ कारण समझ में आ सकते हैं।

बारहवीं-तेरहवीं सदी का काल भारतीय इतिहास में एक संक्रमणकाल के रूप में जाना जाता है। सम्राट् हर्षवर्धन की मृत्यु के बाद वर्धन-साम्राज्य की शक्ति छिन्न-भिन्न हो गई थी। अवसर पाकर आगामी सदियों में अमीर-सामन्तों ने छोटे-छोटे राज्य बनाकर इन

---

१. पं. अमृत मोहनलाल भोजक द्वारा सम्पादित तथा प्राकृत टैक्स्ट सोसाइटी, वाराणसी (सन् १९६१ ई.) से प्रकाशित

पर शासन करना प्रारम्भ कर दिया था। उनकी पड़ोसी-राज्यों से पारस्परिक कलह तथा स्वार्थपूर्ण प्रवृत्तियों एवं भोग-विलास में रत रहने के कारण विदेशी आक्रान्ताओं को अवसर मिला और उन्होंने उन्हें क्षीण-शक्ति जान कर अपनी प्रशिक्षित एवं सुसंगठित सेना के साथ उन पर आक्रमण करना प्रारम्भ कर दिए। अतः अनेक राजे महाराजे विजित एवं पराधीनता का जीवन व्यतीत करने लगे। फलस्वरूप विदेशियों द्वारा फैलाई गई अराजकता एवं बर्बर अत्याचारों से जनता त्रस्त रहने लगी।

सामाजिक दृष्टि से भी स्थिति ठीक नहीं थी। जन्म के अनुसार जाति का निर्णय एवं उसमें विभाजन होना, ऊँच-नीच का भेद-भाव, नारी की पराधीनता, शिक्षा का अभाव तथा धार्मिक दृष्टि से भी वैदिक धर्मजनित बाह्याडम्बर, पारस्परिक धार्मिक सौहार्द का अभाव तथा जैनेतरों के विद्वेष के कारण जैनधर्म, संस्कृति एवं साहित्य की घोर उपेक्षा और विविध विध्वंसात्मक प्रवृत्तियों के कारण, जैन-लेखकों में कुछ आन्तरिक आक्रोश की भावना का जागृत होना स्वाभाविक था। इस कारण एक ओर नवोदित जैन भट्टारकीय-परम्परा के भट्टारकों के मार्ग-दर्शन में नव-लेखन द्वारा साहित्य की क्षतिपूर्ति एवं साहित्य-लेखन की विश्रृंखलित अथवा अवरुद्ध हुई परम्परा के पुनःसंचालन की ओर विशेष ध्यान दिया, तो दूसरी ओर तीर्थभूमियों, मन्दिरों एवं मूर्तियों के जीर्णोद्धार तथा नव-निर्माण और जन-साधारण आदि की ओर भी विशेष ध्यान दिया गया।

हमारी दृष्टि से स्वतन्त्र वीर-रस समन्वित पाण्डव-पुराण-साहित्य के लेखन के यही कुछ कारण हो सकते हैं। भट्टारकयुगीन साहित्य में अन्य विधा के साहित्य में भी युद्ध-वर्णन-प्रसंग, विविध शास्त्रों के प्रयोग एवं पैतरेबाजियाँ आदि के प्रयोग किसी न किसी माध्यम से प्रयुक्त मिलते हैं। यदि वर्ण्य-विषयों में युद्ध के प्रसंग न भी आए हों, तो भी ग्रन्थों की आदि एवं अन्त की प्रशस्तियों में उक्त प्रतिक्रियात्मक भावनाएँ दृष्टिगोचर होती हैं, भले ही वे अन्तः सलिला की धारा के समान हों, संवेदनशील पाठक उस मर्म की झांकी सरलता से प्राप्त कर सकते हैं। इस विधा की महत्त्वपूर्ण स्वतन्त्र रचना भट्टारक शुभचन्द्र की है, जिसका संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है-

## संस्कृत-पाण्डवपुराण[1] (भट्टारक शुभचन्द्रकृत)

प्रस्तुत ग्रन्थ में २६ पर्व एवं ६६५५ श्लोक हैं। इसमें पाण्डवों एवं कौरवों का रोचक आख्यान प्रस्तुत किया गया है। समस्त पर्व अनुष्टुप्-छन्द में है किन्तु सर्गान्त में छन्द-परिवर्तन मिलता है। प्रस्तुत ग्रन्थ की सरसता से प्रभावित होकर परवर्ती महाकवि बुलाकीदास ने हिन्दी में भी पाण्डवपुराण से सम्बन्धित एक विशाल रचना की थी। भट्टारक शुभचन्द्र कृत पाण्डवपुराण का मूल स्रोत आचार्य जिनसेनकृत हरिवंशपुराण एवं गुणभद्रकृत उत्तरपुराण है। उक्त रचना की विशेषता है कि वह कथा के मंगल, निमित्त, कारण, कर्त्ता, अभिधान एवं संख्या नामके पारम्परिक षडंगों से समन्वित है। प्रतीत होता है कि शुभचन्द्र

---

१. जैन साहित्य प्रसारण कार्यालय, हीराबाग, बम्बई (सन् १९२० ई.) द्वारा प्रकाशित)

ने महर्षि व्यासकृत महाभारत का भी पारायण किया था। यही कारण है कि उन्होंने महाभारत के कुछ अविश्वसनीय, अवैज्ञानिक एवं तर्कहीन तथ्यों यथा-राजा शान्तनु का अपनी प्रिया के साथ रतिकामना की अभिलाषा से अपना वीर्यपुंज श्येन पक्षी द्वारा उसके पास भेजा किन्तु मार्ग में ही उसके गिरने तथा एक मछली द्वारा निगले जाने और गर्भ-धारण करने के फलस्वरूप उससे मत्स्यगन्धा नामकी पुत्री का जन्म, गान्धारी का सौ अज आदि राजाओं के साथ विवाह, फिर भी वह सती के रूप में प्रसिद्ध, उसके साथ देवता द्वारा समागम, कपास में भ्रूण का पोषण कर दुर्योधन आदि का जन्म, गान्धारी का गोलक (विधवा से उत्पन्न हुए जार-पुत्र) धृतराष्ट्र के साथ पुनर्विवाह, गंगा नदी से गांगेय ऋषि का जन्म आदि के निराकरण हेतु उक्त ग्रन्थ की रचना की थी। इन्हीं तथ्यों के कारण अपभ्रंश महाकवि-पुष्पदन्त ने भी व्यास कवि को अलीक-कवि कहा है।

महाकवि स्वयम्भू ने लिखा है -"धृतराष्ट्र-एवं पाण्डु अदारजनित (अन्य स्त्री से उत्पन्न) हैं, जहाँ पांचाली के पंच-पाण्डव कहे जाते हैं वहाँ आप ही बताएँ कि सत्य क्या है और असत्य क्या है ? दुश्चरित्र ही जिन लोगों का मण्डन है वे यश के खण्डित होने की चिन्ता नहीं करते। यदि भीष्म पितामह का मरण स्वच्छन्द था तो उन्होंने कालगति क्यों की ? यदि धनुष-बाण से द्रोणाचार्य अजेय थे, तो वह युद्ध में विनाश को क्यों प्राप्त हुए ? कर्ण यदि काल से निकले तो उन्हें जन्म देने वाली कुन्ती की मृत्यु क्यों नहीं हुई ? इन भ्रमात्मक एवं अवैज्ञानिक तथ्यों के निराकरण हेतु इस ग्रन्थ 'रिट्ठणेमिचरिउ' की रचना की गई है।

भट्टारक शुभचन्द्र ने पाण्डवों एवं कौरवों के चरित का सर्वांगीण चित्रण करने का प्रयत्न किया है। उसने महर्षि व्यासकृत महाभारत में वर्णित अवैज्ञानिक या अविश्वसनीय तथ्यों के निराकरण के बहाने अपने ग्रन्थ की विषय सूची तैयार की है और विषय-विभाजन २६ सर्गों में किया है, जो निम्न प्रकार है-

१. गांगेय ऋषि का जन्म २. आचार्य द्रोण का पराक्रम ३. भीष्मपाण्डव का शौर्य-वीर्य ४. हरिवंशकुल की उत्पत्ति ५. द्वारका पुरी की संरचना ६. कृष्ण एवं नेमिकुमार के बल का परीक्षण ७. सम्राट् जरासन्ध की सत्ता का नाश ८. कौरवों एवं पाण्डवों का वैर-भाव' ९. उनके वैर-भाव के मूल कारण १०. पाण्डवों का निर्वासन एवं वापिसी ११. दुःशासन द्वारा द्रौपदी का चीरहरण १२. उत्तर मथुरा की गम्भीर स्थिति १३. कृष्ण की मृत्यु होने पर पाण्डवों का नेमिनाथ के पास आगमन १४. पाण्डवों के पूर्वजन्मान्तरों का नेमिनाथ द्वारा

---

१. दे. स्वयम्भूकृत रिट्ठणेमिचेरिउ-
धयरट्ठपंडु अदार जणिया कांतिहि भत्तार-पंचभणिया।
पंचालिहिं पंडव पंच जहिं बोल्लेव्वउ सच्चु-उसच्चु तहिं।
दुच्चरिउ जि लोयहो मंडणउ णउ चिंतवंति जस खंडणउ।
सच्छंदमरणु गंगेउ जइ तो तेण काइं किय कालगइ।
सचावेण सरेण वि जइ अजउ तो दोणु काइं रणे खयहो गउ।
कण्णेण कण्णु जइ पीसरइ तो कौंति वियंति किण्ण मरइ।

कथन १५. द्रौपदी के पंचपतित्व के कारण उसकी निन्दा १६. पाण्डवों द्वारा नेमिनाथ से जैन दीक्षा-ग्रहण १७. पंच पाण्डवों का तपस्या हेतु शत्रुंजय-पर्वत (गुजरात स्थित) पर जाना १८. वहाँ उनके द्वारा घोर परीषह-सहन १६. तीन पाण्डवों को कैवल्य तथा मोक्षप्राप्ति एवं २०. दो पाण्डवों को अनुत्तर अहमिन्द्र-पदप्राप्ति।

अन्य वर्ण्य-प्रसंगों में लाक्षागृह से पाण्डवों का सुरक्षित रूप में भागना, द्रोणाचार्य द्वारा धनुर्विद्या द्वारा लम्बी बाण-श्रृंखला बनाने सम्बन्धी चमत्कार का प्रदर्शन, द्रोण द्वारा गौतम कन्या के साथ विवाह तथा उनसे अश्वत्थामा का जन्म, भीम तथा हिडिम्बा-विवाह और उनसे घुटुक नामक पुत्र का जन्म, कुरुक्षेत्र में कौरव-पाण्डव-युद्ध, अश्वत्थामा तथा अर्जुन युद्ध में जरासन्ध की चक्रव्यूह तथा श्रीकृष्ण की तार्क्ष्य-व्यूह-संरचना-वर्णन, भीम द्वारा ११०० रथों को चूर-चूर कर स्वबल प्रदर्शन, प्यास से व्याकुल कृष्ण के घोड़ों को अर्जुन के दैवी-बाण द्वारा मार्ग में ही गंगा-जल की प्राप्ति, द्रौपदी-स्वयंवर में पाण्डव-विजय, यक्षराज द्वारा भीम को चमत्कारी गदा का दान, १८वें दिन कौरव-पाण्डवों के घनघोर युद्ध में जयाद्र द्वारा वीर अभिमन्यु का वध, गांगेय- शिखण्डी युद्ध, अमरकंकापुरी के राजा पद्मनाभ द्वारा, द्रौपदी-हरण एवं कृष्ण द्वारा उसका विमोचन, जरत्कुमार द्वारा कृष्ण का मृग-शिकार के भ्रम में बाण द्वारा वध आदि प्रसंग बड़े मार्मिक हैं।

वह बड़ा रोचक है कि महाभारत में जिस ऐन्द्रजालिक सरोवर तथा उसके रक्षक यक्षराज द्वारा धर्मराज युधिष्ठिर से प्रश्न किए गए हैं, भट्टारक शुभचन्द ने उस प्रसंग को अपने पाण्डवपुराण में स्थान दिया है किन्तु कुछ परिवर्तन के साथ। शुभचन्द्र ने उस घटना का सम्बन्ध रथनुपुर की एक अदवी से जोड़ा है, जहाँ पाण्डव निर्वासन में थे। वहाँ पर किसी विशेष कारणवश राजा चित्रांगद भी रह रहा था। इसकी सूचना दुर्योधन को मिलती है। अतः वह पाण्डवों से युद्ध करने की दृष्टि से सदल-बल वहाँ पहुँच जाता है। जब नारद को इसका पता चलता है, तब वह चित्रांगद के लिए पाण्डवों को सुरक्षा देने की प्रेरणा देता है। चित्रांगद भी पाण्डवों की ही सहायता से युद्ध में दुर्योधन को पराजित कर देता है। उसी समय पाण्डवों को प्यास लगती है। अतः बारी-बारी से देवनिर्मित एक सरोवर में पानी पीने के लिए जाते हैं। (दे. १८ वाँ अध्याय) किन्तु वहाँ पानी पीते ही वे मूर्च्छित हो जाते हैं। उनके प्रशस्त कार्यों, पवित्र भावनाओं एवं पूर्व जन्म के शुभकर्मों के बन्ध के कारण एवं धर्मदेव वहाँ आकर उनकी अमृत-सिंचन कर मूर्च्छा दूर कर देता है तत्पश्चात् वे द्रौपदी के साथ उस अटवी से चलकर तथा अपना वेश-बदलकर क्रमशः राजपुरोहित, रसोइया, वृहन्नला- नायिका, अस्तबल संरक्षक, गोधन-रक्षक तथा सैरन्ध्री के रूप में राजा विराट के राजमहल में सेवा कार्य करने लगते हैं।

संयोग से राजा विराट का साला कीचक वहाँ आकर द्रौपदी पर कामासक्त हो जाता है। जब भीम को यह बात विदित होती है तो वह कीचक का वध कर देता है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रयुक्त समकालीन दण्डों, तलवारों, भालों, शरों, मूसलों, हलों,

गदाओं एवं शिला-पत्थरों के साथ एक दूसरे के बालों की खींचतान जैसे प्रयोग रोचक हैं।

इसमें भौगोलिक इकाइयों के उल्लेखों के साथ उनकी परिभाषाएँ भी दी गई हैं जो आधुनिक सन्दर्भों में विशेष महत्त्व रखती हैं। ग्राम-जिनके चारों ओर वाड़ हो, पूर-जिसके चारों ओर कोट बनाया गया हो, खेट- जो नदी एवं पहाड़ के बीच घिरा हो, कर्बट- जो चारों ओर से पर्वतों द्वारा घिरा हुआ हो, पत्तन-जहाँ रत्नों की खानें हो, द्रोण-जो समुद्री किनारे से सटा हुआ हो, और वाहन-जो पर्वत के ऊपर स्थित हो।

कवि का विविध विषयक अध्ययन विशाल था एवं चिन्तन प्रक्रिया गम्भीर। संस्कृत पर भी उसका पूर्ण अधिकार था। उसके कुछ उदाहरण यहाँ प्रस्तुत किए जा रहें हैं-

राजा विराट के यहाँ शोकाकुल द्रौपदी जब कामासक्त कीचक के उसके प्रति दुर्व्यवहार की चर्चा राजपुरोहित के रूप में परिवर्तित वेश वाले युधिष्ठिर से करती है, तो वे क्रोधित होकर स्वयं कहते हैं-

**राज्ञि धर्मिणि धर्मिष्ठाः पापे पापाः समे समाः।**
**राजानमनुवर्तन्ते यथा राजा तथा प्रजाः।। (१८ वाँ अध्याय)**

अर्थात् जैसा राजा होता है प्रजा भी वैसी ही होती है। यदि राजा धर्मात्मा हो तब प्रजा भी धर्मात्मा होती है और यदि वह पापी हो, तो प्रजा भी पापिनी हो जाती है।

सम्राट् समुद्रविजय की पट्टरानी शिवादेवी जब गर्भवती हुई, तो दिक्कुमारियाँ आकर उनकी सेवा करने लगती हैं। वे पट्टरानी का मनोरंजन करने के लिए उनसे कुछ पहेलियाँ एवं प्रश्न पूछती हैं और रानी उनका उत्तर देती है। यह प्रसंग विस्तृत है। इनमें कवि-प्रतिभा के साक्षात् दर्शन होते हैं। उदाहरणार्थ कुछ प्रश्न एवं उनके विद्वत्तापूर्ण उत्तर यहाँ प्रस्तुत किये जा रहे हैं- एक दिक्कुमारी माता से प्रश्न करती है-

**पुष्पावगुंठिता का स्यात्का शरीपिधायिका।**
**का देहदाहिका देवि, वदाद्याक्षरतः पृथक्(१८)**

अर्थात्-पुष्पों से गूँथी गई क्या चीज होती है ? शरीर को कौन ढँकता है ? और शरीर को क्षीण कौन करता है? इन तीन प्रश्नों के ऐसे उत्तर दीजिए जिनका पहला अक्षर ही केवल दूसरा दूसरा हो।

उत्तर में माता ने कहा- स्रक् (माला) त्वक् (खाल) और रुक् (रोग)।

किसी ने पूछा-

**संसारासुखछेदी कोऽपादो भ्राम्यति स्वयम्।**
**को दत्ते जनतातोषं, पठाद्यव्यंजनैः पृथक्।। (१८.२)**

अर्थात्-सांसारिक दुःखों को दूर कौन करता है ? पैरों के बिना कौन चलता है ? और लागों को संतोष कौन देता है ? इन प्रश्नों के ऐसे उत्तर दीजिए जिनका आदि व्यंजन ही केवल दूसरा-दूसरा हो।

उत्तर में माता ने कहा -जिन (अर्हन्त), स्वन (शब्द), घन (मेघ)। किसी ने पूछा अच्छा माता-

**आद्यंतरहितः कोऽत्र, कः कीलालसमन्वितः।**
**वक्त्रादुत्पद्यते कोऽत्र, कथयाद्यक्षरैः पृथक्।। (१८:३)**

अर्थात् इस लोक में आदि-अन्तरहित कौन है ? जल-युक्त क्या होता है ? और मुँह से क्या उत्पन्न होता है ? इन प्रश्नों के ऐसे जवाव दीजिए, जिनके पहले के अक्षर ही दूसरे दूसरे हों। उत्तर में माता वोली-संसार, कासार, (तालाब) और व्यवहार (वचन)।

किसी ने पूछा-

**वसुसंख्या तु काप्त्यर्थधातुरूपं च किं लिटि।**
**किं कलत्रं सुवर्णं किं, कं कैलाशं वदाशु भोः।। (१८/६)**

अर्थात्-वसु को कहने वाली संख्या कौन है। ? प्राप्ति-अर्थवाली धातु का लिट् में क्या रूप होता है? स्त्रीलिंग का बोधक कौन है ? सोना और कैलाश किसे कहते है ?

माता ने उत्तर दिया- अष्ट, आप, टाप्, अष्टापद, ।

किसी ने पूछा-

**कृष्णसंबोधनं किं स्यात्किं पदं व्यक्तवाचकम्।**
**के गर्वाः को विधीयेत, वादिभिर्निगमश्च कः।।**
**प्रसिद्धोऽथ भुजगेशाहं,-कारवाचकस्तु कः। (१८.११)**

अर्थात्-कृष्ण का सम्बोधन क्या होता है ? व्यक्त को कहने वाला पद कौन सा है ? गर्व कितने है ? वादी लोग क्या करते हैं ? प्रसिद्ध निगम (गाँव) कौन सा है ? भुजगेश और अहंकार को कहने वाले कौन से शब्द हैं ? माता ने उत्तर दिया- अ, हि, मदा, (आठ मद), वाद अहिमदाबाद, अहि, मद।

पाण्डवपुराण सम्बन्धी अन्य प्रमुख रचनाओं में महाकवि धनंजय (८वीं शती) कृत द्विसंन्धान महाकाव्य (अपरनाम राघक-पाण्डवीय काव्य) (१८ सर्ग प्रमाण),हर्षपुरीयगच्छके देवप्रभ (सन् १२२३ ई.) सूरिकृत संस्कृत पाण्डवपुराण (१८ सर्ग, १८००० श्लोक प्रमाण), शालिभद्रसूरि (सन् १३५३ ई.) कृत पंचपांडवचरित रास, कवि रामचन्द्र (सन् १५००ई.) कृत संस्कृत-पाण्डव-पुराण, मूलसंघीय भट्टारक वादिराज (सन् १५९७ ई.) कृत संस्कृत

पाण्डवपुराण (१८ सर्ग प्रमाण), काष्ठासंघ नन्दीतगच्छीय भट्टारक श्रीभूषण (सन् १६०० ई.) कृत संस्कृत पाण्डवपुराण, तपागच्छीय देव विजयगणि (सन् १६०३ ई.) कृत संस्कृत पाण्डव-चरित, कवि, बुलाकीदास (सन् १६६७ ई.) कृत ६६५५ विविध पद्य प्रमाण हिन्दी-पाण्डवपुराण तथा लाभावर्धनसूरी कृत संस्कृत पाण्डवचरित्र एवं चारित्रवर्धन सूरिकृत राघव-पाण्डवीय टीका, तपागच्छ के आचार्य मेघविजयकृत (१८ वीं शती) सप्तसन्धान-काव्य (९सर्ग प्रमाण), आदि महत्त्वपूर्ण रचनाएँ हैं।

## ६. प्रकीर्णक साहित्य अथवा महाभारत के जैन कथानक सम्बन्धी किसी नायक अथवा नायिका सह समुदित पात्र चरित्र-साहित्य

भट्टारकयुग (९वीं सदी से १७वीं सदी का मध्य) जैन-साहित्य के इतिहास का स्वर्णकाल माना गया है। उसमें भारत की तत्कालीन लोकप्रिय प्रमुख भाषाओं-संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, कन्नड, हिन्दी, गुजराती, मराठी एवं राजस्थानी में विविध विधा का इतना साहित्य रचा गया कि उसका अभी तक पूर्णरूप से आकलन, वर्गीकरण एवं मूल्यांकन भी नहीं हो सका है। भट्टारकों ने स्वयं तो ग्रन्थ-प्रणयन किया ही, उन्होंने अपनी-अपनी शिष्य-मण्डलियाँ भी तैयार कर उन्हें प्रशिक्षित किया, अनेक शिक्षा-संस्थान एवं ग्रन्थागार स्थापित किए और नव-लेखन के लिए प्रतिभा-सम्पन्न शिष्यों को प्रोत्साहित किया। भट्टारकों ने अपने तेजस्वी व्यक्तित्व, शुद्ध आचार-विचार, कठोर तप-साधना, सिद्ध-मन्त्र-शक्ति एवं विविध चमत्कारों से एक ओर समकालीन उग्र राजनयिकों को प्रभावित कर धार्मिक, सामाजिक एवं साहित्य-सुरक्षा के आश्वासन प्राप्त किए तथा दूसरी ओर समाज को भी प्रभावित कर उनसे जैन-विद्या सम्बन्धी लेखन एवं अन्य कार्यों को प्रोत्साहित करने हेतु आर्थिक संसाधन जुटाए। उनकी चर्चा भट्टारकयुगीन साहित्य में प्राप्त प्रशस्तियों एवं पुष्पिकावाक्यों से स्पष्ट है।

अब समस्या यह थी कि नवोदित कवियों एवं लेखकों का यह समुदाय क्या लिखे? पिछली सदियों में तिरषठशलाकामहापुरुषों पर एकबद्ध विशाल-साहित्य लिखा जा चुका था। सातवीं-८वीं सदी का समय प्रायः शास्त्रार्थों का युग था। अतः उस समय जैनों को बौद्धों की चुनौतियाँ स्वीकार करनी पड़ी थीं। और इसी कारण भट्ट अकलंक, विद्यानन्दि प्रभृति दार्शनिकों ने अनेक उच्चस्तरीय जैन न्याय एवं दर्शन सम्बन्धी विशाल ग्रन्थ लिखकर जैन दार्शनिक साहित्य को विशेष गरिमा प्रदान कराई। अतः भट्टारकों द्वारा अनेक दृष्टियों से समकालीन लेखकों को प्रथमानुयोग सम्बन्धी प्रकीर्णक-साहित्य के लेखन के लिए प्रोत्साहित किया गया। इस साहित्य का विषय यद्यपि तिरषठशलाकामहापुरुष चरितों से सम्बन्धित ही रहा, लेकिन इसमें युग की माँग तथा स्वरुचि के अनुसार एकल साहित्य की रचना की गई। इस प्रकार की रचनाएँ एक ओर जहाँ साहित्यिक शैलियों से अलंकृत थीं, तो दूसरी ओर राष्ट्रीय एवं नैतिक जागरण की सन्देशवाहिका के रूप में प्रस्तुत हुईं और ग्रन्थ की आदि

एवं अन्त प्रशस्तियों तथा पुष्पिकाओं के माध्यम से समकालीन ऐतिहासिक, साहित्यिक, एवं सांस्कृतिक तथ्यों को मुखरित करने वाली भी सिद्ध हुई।

इसी नव-लेखन में महाभारत के जैन कथानक सम्बन्धी विभिन्न भाषाओं में शताधिक ग्रन्थों की भी रचना की गई। इनमें अरिष्टनेमि, वसुदेव, कृष्ण, बलभद्र, प्रद्युम्न, देवकी, राजीमती, रुक्मिणी, सुभद्रा, द्रौपदी आदि से सम्बन्धित पात्रानुकूल स्वतन्त्र ग्रन्थों का प्रणयन किया गया। उन सभी ग्रन्थों का परिचय तो यहाँ सम्भव नही, किन्तु कुछ महत्त्वपूर्ण रचनाओं का परिचय यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है-

## १. वसुदेव-हिण्डी[1] अपरनाम वसुदेव-भ्रमण-वृत्तान्त) (प्राकृत)

प्राकृत-साहित्य का यह एक प्रथम महत्त्वपूर्ण चम्पू-काव्य है, जो बाणभट्टकृत संस्कृत कादम्बरी के समान विशाल एवं अलंकृत शैली में निबद्ध है। यह दो खण्डों में विभक्त है, प्रथम खण्ड २६ लम्भकों में तथा द्वितीय खण्ड ७१ लम्भकों में। प्रथम खण्ड में ११ हजार गाथाएँ एवं द्वितीय खण्ड में १७ हजार गाथाएँ हैं। इसके पूर्वार्ध के प्रणेता संघदासगणि हैं तथा उत्तरार्ध के प्रणेता धर्मदास गणि (संघदास गणि के शिष्य)। इनका समय ईसा की तीसरी-चौथी सदी माना गया है। अपनी कथात्मक गुणवत्ता के कारण यह ग्रन्थ भारतीय कथा-साहित्य का ही नहीं, बल्कि विश्व कथा-साहित्य का भी श्रेष्ठ ग्रन्थ माना गया है, साथ ही प्राच्य भारतीय ज्ञान-विज्ञान का विश्वकोश भी।

इसका वर्ण्य-विषय निम्न प्रकरणों में विभक्त है-कहुप्पत्ति (कथोत्पत्ति), पीढ़िया (पीठिका) मुह (मुख), पडिमुह (प्रतिमुख), सरीर (शरीर) तथा उपसंहार (उपसंहार)। इनमें से दूसरे प्रकरण में शम्बु एवं प्रद्युम्न-कथा, बलराम-कृष्ण की पट्टरानियों की कथा, प्रद्युम्न-हरण, तीसरे प्रकरण में शम्ब एवं भानु की क्रीड़ाओं का वर्णन, चतुर्थ प्रकरण में अन्धकवृष्णि, समुद्रविजय एवं वसुदेव-परिचय, प्रद्युम्न का वसुदेव के प्रति व्यंग-कथन, रुक्मिणी-पुत्र शम्बु का १०० कन्याओं से विवाह, १०० वर्षों तक वसुदेव के भ्रमण की रोचक कथाएँ, सातवें प्रकरण के अन्त में ६ नारायण तथा ६ प्रतिनारायणों की कथाएँ, हरिवंशकुलोत्पत्ति तथा कंस के पूर्वभवों की कथा वर्णित है।

प्रस्तुत ग्रन्थ के २० से २६ वाँ एवं २७ वाँ (पूर्वार्ध) लम्भक दीर्घकाल तक अनुपलब्ध रहे, किन्तु अभी हाल में प्रो. (डॉ.) जगदीशचन्द्र जैन (बम्बई) के अनवरत खोज-प्रयत्न से जर्मनी के एक प्राच्य शास्त्र भाण्डार में उनकी उपलब्धि हो गई है। पाँचवें प्रकरण में देश-विदेश यथा-चीन-स्थान, सुवर्णभूमि, कमलपुर, यवनद्वीप, सिंहल, बर्बर, सौराष्ट्र तथा उम्बरावती से भारत के आयात-निर्यात सम्बन्धी व्यापार की महत्त्वपूर्ण सूचनाएँ मिलती हैं।

---

१. सम्पादक-मुनि चतुरविजय-पुण्यविजयजी-प्रकाशक-आत्मानन्द-सभा, भावनगर (गुजरात) सन् १९३०-३१ ई.

## २. वसुदेवहिण्डीसार[1] (अपरनाम वसुदेवहिण्डी आलापक)

प्रस्तुत रचना उक्त संघदास-धर्मदास गणिकृत वसुदेव-हिण्डी का सारांश गुणनिधानसूरि की प्रेरणा से २५० गाथाओं में लिखी गई है, किन्तु इसके लेखक का नाम एवं समय अज्ञात है।

## ३. प्रद्युम्नचरित-साहित्य

कुमार प्रद्युम्न जैन कथा लेखकों का अत्यन्त प्रियपात्र रहा है। महाभारत सम्बन्धी जैन कथानक में रुक्मिणी के अत्यन्त प्रिय पुत्र के रूप में तो इसे प्रतिष्ठा मिली ही, जैन परम्परा के बाहुबलि प्रमुख २४ कामदेवों में भी २१ वें कामदेव के रूप में उसकी मान्यता है। मातृभक्त होने तथा शैशवकाल में ही अपहृत होने और संघर्षशील रहने के कारण जैन लेखकों की सहानुभूति उसके साथ रही है। इसीलिए संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, कन्नड़, जूनी-गुजराती, राजस्थानी एवं हिन्दी में उस पर लगभग दो दर्जन ग्रन्थ लिखे गए।

उपलब्ध प्रद्युम्न चरितों की कथा के मूलस्रोत संघदासगणिकृत वसुदेवहिण्डी, आचार्य जिनसेनकृत हरिवंशपुराण, गुणभद्रकृत उत्तरपुराण,[2] एवं महाकवि पुष्पदन्तकृत अपभ्रंश महापुराण रहे हैं। महाकवि महासेन (१०वीं सदी) एवं महाकवि सिद्ध ने जिनसेन (प्रथम) कृत हरिवंशपुराण से कथासूत्र ग्रहण कर तथा उक्त उत्तरपुराण से घटनाक्रमों का संकलन कर प्रद्युम्न के जीवन-वृत्तान्त को संस्कृत एवं अपभ्रंश में एक स्वतन्त्र नवीन मौलिक रूप में प्रदान कर परवर्ती कवियों के लिए एक नया आलोक प्रदान किया है।[3]

संस्कृत प्रद्युम्नचरित सम्बन्धी सर्वप्रथम स्वतन्त्र रचना महाकवि महासेनकृत मानी जाती है, जिसके १४ सर्गों के १५४२ विविध संस्कृत श्लोकों में प्रद्युम्न के जीवन का सरस वर्णन किया गया है। उसके अनुसार कृष्ण की पटरानी रुक्मिणी के पुत्र प्रद्युम्न के जन्म की छठवीं रात्रि को ही पूर्वजन्म का वैरी दुष्ट धूमकेतु नामक राक्षस अपहरण कर ले भागता है और उसे अतिदूर स्थित अटवी में एक चट्टान के नीचे दबा देता है। संयोग से वहाँ कालसंवर नामक विद्याधर अपनी विद्याधरी के साथ पहुँचता है और उस सुन्दर शिशु से आकर्षित होकर उसका पालन-पोषण करने के लिए अपने घर ले आता है। वे उसका नाम प्रद्युम्न रख देते हैं।

इधर रानी रूपिणी जब प्रातः काल सो कर उठी और शैय्या पर अपने प्रिय शिशु को न देखा, तब वह उदास हो गयी। बहुत खोज-बीन करने पर भी जब प्रद्युम्न का पता नहीं चला, तब राजमहल में रुदन मच गया। बलभद्र, कृष्ण एवं उनके पिता वसुदेव भी

---

१. सम्पादक-पु. वीरचन्द्र प्रभुदास, प्रकाशक-हेमचन्द्र सभा, पाटन (गुजरात) (सन् १६१७ ई.)
२. भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली द्वारा प्रकाशित
३. माणिकचन्द्र दि.जैन ग्रन्थमाला बम्बई द्वारा प्रकाशित

प्रद्युम्न की खोज में निकलने की तैयारी करने लगे। उसी समय संयोग से नारद जी वहाँ आ पहुँचे। उन्हें देखकर रूपिणी और भी फूट-फूट कर रोने लगी। रूपिणी को शोक-विह्वल देख कर नारद भी बड़े दुःखी हो गए। वे भी प्रद्युम्न की खोज में निकल पड़े और घूमते भटकते हुए मेघकूटपुर जा पहुँचे तथा उसे सकुशल देखकर उन्होंने द्वारका जा कर श्रीकृष्ण एवं रूपिणी को तत्सम्बन्धी सम्पूर्ण वृत्तान्त कह सुनाया।

इधर, प्रद्युम्न जब पाँच वर्ष का हो गया, तब उसे विविध विद्याओं की शिक्षा दी गयी और तीन वर्षों के भीतर-भीतर वह समस्त विद्याओं में निष्णात हो गया। राजा कालसंवर ने उपयुक्त समय पाकर जब प्रद्युम्न को युवराज-पद सौंपा, तब उसके ५०० पुत्र अपने पिता तथा सौतेले युवराज पर अत्यन्त रुष्ट हो गये। वे सभी मिल कर मारने के उद्देश्य से प्रद्युम्न को विजयार्ध पर्वत पर ले गए तथा वहाँ उसे एक भयानक सर्प से भिड़ा दिया। किन्तु जब वह सर्प प्रद्युम्न के पौरुष से आतंकित हो उठा, तो डर कर स्वयं भाग खड़ा हुआ।

विधि का विधान कैसा विचित्र है ? कनकमाला ने जिस प्रद्युम्न की प्रारम्भ में वात्सल्य-भाव से सुरक्षा की तथा पालन-पोषण किया, आगे चलकर उसी कनकमाला की चेष्टाओं एवं भावनाओं में उसके प्रति काम-वासना जाग उठी और कामाभिलाषा की पूर्ति न किए जाने के कारण वह उससे रुष्ट हो गई। उसने स्वयं ही अपने शरीर को क्षत-विक्षत कर और प्रद्युम्न पर लांछन लगाकर राजा से उसकी शिकायत कर दी। उसकी बातों पर विश्वास कर राजा ने भी अपने पुत्रों को उस प्रद्युम्न को मार डालने का आदेश दे दिया। इतना ही नहीं, राजा कालसंवर ने स्वयं भी युद्ध हेतु प्रद्युम्न को ललकारा। कालसंवर और प्रद्युम्न दोनों में घमासान युद्ध होने लगा। उसी समय संयोगवश नारद जी वहाँ आ पहुँचे। उन्होंने उन्हें समझा-बुझा कर युद्ध समाप्त करवाया और कालसंवर को प्रद्युम्न का यथार्थ परिचय दे कर उसे अपने साथ दारामई ले जाने हेतु तैयारी करने लगे।

दारामई (द्वारावती) के लिए प्रस्थान करने के पूर्व नारद ने एक विमान की संरचना की, किन्तु वह विमान प्रद्युम्न को पसन्द नहीं आया। अतः उसने स्वयं एक वेगगामी विशेष विमान की रचना की और उसी पर दोनों सवार होकर आकाश-मार्ग से चले। मार्ग में वे नाना नदी, नद, वन, उपवन, सरोवर एवं प्राकृतिक सौन्दर्य-स्थलियों को देखते हुए एक स्थल पर पहुँचे। वहाँ कुरुराज की सुसज्जित चतुरंगिणी सेना को देखकर नारद ने प्रद्युम्न को बतलाया कि दुर्योधन की पुत्री (उदधिकुमारी) का विवाह तुम्हारे साथ होने वाला था, किन्तु तुम्हारा अपहरण हो जाने के कारण वह तुम्हारे साथ सम्पन्न नहीं हो पाया था। अतः वही विवाह अब सत्यभामा के पुत्र राजकुमार भानु से सम्पन्न होने जा रहा है। इस प्रसंग से तुम्हारी माता रूपिणी को निश्चय ही बड़ी ठेस लगेगी। यह सुनकर प्रद्युम्न ने अपनी माता को प्रसन्न करने की भावना से स्वयं एक भील का रूप धारण किया और बीभत्स रूप बना कर कुरुराज की सेना के समक्ष जा पहुँचा तथा वहाँ उसने अपने को श्रीकृष्ण का 'कर-संग्राहक' घोषित किया और अवसर पाकर वह उदधिकुमारी का अपहरण कर उसे

अपने विमान में ले आया। नारद ने रोती हुई उदधिकुमारी को समझा-बुझा कर तथा प्रद्युम्न के वास्तविक रूप को दिखला कर उसे उसका पति बतलाया। प्रद्युम्न अपना रूप परिवर्तित कर अकेले ही दारामई नगरी में आया और भानुकुमार को अपमानित करने की दृष्टि से उसे ऐसे घोड़े पर बैठा दिया, जिसने उसे जमीन पर पटक दिया। इस कारण भानु की जग हँसाई हुई। इधर अपने को सर्वोच्च दिखाने की दृष्टि से प्रद्युम्न स्वयं उस घोड़े पर सवार होकर अदृश्य हो गया।

प्रद्युम्न बहुविद्याधरी तो हो ही चुका था, अतः उसने अपनी विद्याओं का चमत्कार दिखाना प्रारम्भ किया। कहीं उसने मायावी घोड़े तैयार कर सत्यभामा का उपवन चरवा दिया, तो कहीं मायावी बन्दर बनाकर उसका उपवन नष्ट-भ्रष्ट करा दिया और कहीं पसिहारिनों के बीच में पहुँच कर वृद्ध-ब्राह्मण के रूप में उन्हें अनेक कौतुक दिखाना प्रारम्भ कर दिया। एक बार उसने वापी में स्नान करना चाहा, किन्तु जब वहाँ उपस्थित युवतियों ने उसे वैसा करने से रोका तभी उसने अपने विद्याबल से वापी का समस्त जल अपने कमण्डल में भर लिया। उसके इस कृत्य से क्रोधित होकर युवतियों ने जब उस पर मुष्ठिप्रहार किया तो उसने उन सबको विरूप बना दिया। वापी-जल से भरा हुआ अपना कमण्डल लेकर जब वह राजमार्ग से जा रहा था, तभी वह उसके हाथ से छूट कर गिर पड़ा, जिससे बाजार में जल की बाढ़ आ गयी और सर्वत्र हाहाकार मच गया। इसी प्रकार सुगन्धित पुष्पों को सुगन्धहीन बना कर, स्वर्ण-दीनारों को लोहे में बदल कर, राजमहल में अपने द्वारा निर्मित मायावी वेश से अपने पितामह को पराजित कर, राजभवन में उपस्थित द्विजों को परस्पर में लड़ा कर, सत्यभामा के यहाँ सैकड़ो पुरुषों के लिए तैयार कराए गए भोजन को अकेले ही खाकर और उसे वहीं वमन कर उसने सभी को और विशेष रूपेण सत्यभामा को आश्चर्यचकित कर दिया। इस प्रकार सत्यभामा को अपने कौतुक दिखा कर वह प्रद्युम्न पुनः क्षुल्लक का वेष बना कर अपनी माता रूपिणी के राजमहल में जा पहुँचा।

रूपिणी की शालीनता एवं भद्रता से वह इतना अधिक प्रभावित हुआ कि मन ही मन उसके मातृ-स्वरूप को नमन कर उसने उनसे उत्तम पदार्थों की याचना की। रूपिणी ने महाराज कृष्ण के लिए रखे हुए विशेष मोदक उस क्षुल्लक को दे दिये। साधारण व्यक्तियों के लिए दुष्पाच्य उन मोदकों को उसने ही देखते खा पचा डाला। प्रद्युम्न को देखते ही रूपिणी सोचने लगी कि हो न हो, यही मेरा पुत्र प्रद्युम्न है। किन्तु प्रद्युम्न के इस क्षुल्लक के कुरूप-वेश को देखकर वह अपने मन में सोचने लगी कि ऐसे पुत्र को लेकर मैं कृष्ण एवं सत्यभामा को अपना मुख कैसे दिखाऊँगी ? अतः रूपिणी ने क्षुल्लक-वेशधारी उस नवागन्तुक से उसका कुल और गोत्र पूछा, क्षुल्लक ने उत्तर में कहा - "साधु का वेश कोई कुल-गोत्र नहीं होता।" यह सुनकर रूपिणी अत्यन्त दुःखी हो गयी। तब क्षुल्लक ने दयार्द्र होकर उसके दुःख का कारण पूछा। तब उसने उसे अपना पूर्व-वृत्तान्त बतलाते हुए कहा - "सत्यभामा और मेरे बीच यह शर्त लगी थी कि जिसका पुत्र पहिले परिणय करेगा, वह दूसरी के केशों का मुण्डन करा कर, उन केशों को अपने पैरों से रौंदेगी। अब वही समय

आ गया है। सत्यभामा के पुत्र भानु का विवाह हो रहा है। इसलिए अब वह मेरे साथ ही वही दुर्व्यवहार करेगी। इसी कारण मैं शोकाकुल हूँ।"

अपनी माँ रूपिणी को दुःखी देखकर प्रद्युम्न ने अपना यथार्थ रूप धारण किया, जिसे देखकर वह हर्षित हो उठी। उसने अपनी विद्या के बल से तथा माँ के सुख-सन्तोष के लिए अपने जन्म से लेकर १६ वर्ष तक की आयु के सभी रूपों को क्रमशः धारण कर उसे दिखाए तथा उन्हीं के अनुरूप बाल-क्रीड़ाएँ भी दिखलाई। इधर, क्रोधित बलभद्र ने जब अपने सेवकों को रूपिणी के यहाँ भेजा, तभी प्रद्युम्न अपने विद्याबल से एक कृशकाय द्विज का रूप धारण कर सत्यभामा के यहाँ जा पहुँचा और फिर वहाँ से निकल कर रूपिणी के दरवाजे से लेट गया। वहाँ पर उसके चित्र-विचित्र कौतुक देख कर बलदेव बड़े चकित हुए। प्रद्युम्न ने रूपिणी से बलभद्र का परिचय प्राप्त किया एवं उन्हें सिंह से लड़ने वाला जानकर प्रद्युम्न ने स्वयं सिंह का रूप धारण किया और बलभद्र से भिड़ कर उन्हें बुरी तरह पराजित कर दिया।

रूपिणी ने प्रद्युम्न की लीलाओं से प्रसन्न होकर उससे नारद का समाचार पूछा तब प्रद्युम्न ने उसे बतलाया - "नारद तुम्हारी पुत्र-वधू (उदधिकुमारी) के साथ आकाश स्थित विमान में बैठे हैं"। यह कहकर जब वह अपनी माता के साथ वहाँ जाने की तैयारी कर रहा था तभी उसने कृष्ण की सभा में जाकर घोषणा की - "मैं भीष्म-सुता रूपिणी का हरण कर ले जा रहा हूँ। यदि तुम लोगों में शक्ति हो तो उसे छीन लो"। कृष्ण एवं बलदेव आदि ने प्रद्युम्न की इस चुनौती को स्वीकार किया। फलस्वरूप दोनों पक्षों में घमासान युद्ध हुआ।

दोनों पक्षों के योद्धाओं ने दिव्यास्त्रों, मोहनास्त्रों, आग्नेयास्त्रों, वारुणास्त्रों, पवनास्त्रों एवं अन्य सहस्रास्त्रों का खुल कर प्रयोग किया।

प्रद्युम्न ने भी विद्या के बल से कृष्ण की समस्त सेना को नष्ट कर दिया। नारद इस घमासान संग्राम को देख कर आकाश से उतर कर आये और उन्होंने पिता-पुत्र दोनों को सम्बोधित कर दोनों का परस्पर में परिचय कराया। पिता-पुत्र गले से मिले और वे सभी बड़ी ही प्रसन्नतापूर्वक अपने नगर में वापिस लौटे। नगरवासियों ने प्रद्युम्न का हार्दिक स्वागत किया और महाराजा कृष्ण ने उसे युवराज-पद प्रदान किया।

तत्पश्चात् श्रीकृष्ण नेमि प्रभु के दर्शनों के लिए गए। वे नेमिप्रभु, जिन्होंने महाभारत के युद्ध में अग्रणी रहने वाले जरासन्ध को मार कर अर्धचक्री पद प्राप्त करने वाले श्रीकृष्ण को अपने हाथ की छोटी अंगुली से भी तोल दिया था तथा पाञ्चजन्य-शंख को जिन्होंने सरलतापूर्वक बजा दिया था और उन्हीं नेमिप्रभु ने वैराग्य धारण किया, तब उनके साथ १००० राजाओं ने भी दीक्षा ग्रहण की और वरदत्त राजा के यहाँ जिन्होंने सर्वप्रथम पारणा की थी। सभी प्रकार के तपों को करते हुए जब उन्हें केवलज्ञान की प्राप्ति हुई, तब देवताओं ने एक कलापूर्ण विस्तृत समवशरण की रचना की। उन्हीं नेमिप्रभु के समवशरण में

त्रिखण्डाधिपति कृष्ण समस्त परिवार तथा सैन्य एवं दस-दसार राजाओं के साथ दर्शनार्थ आए एवं उनका धर्मोपदेश सुन कर द्वारका वापस लौट आए।

जैसा कि पूर्व में कह आए हैं, प्रद्युम्नचरित पर प्रचुर साहित्य लिखा गया, उसमें से कुछ प्रमुख ग्रन्थ निम्न प्रकार हैं-

संस्कृत में-प्रद्युम्नचरित-सकलकीर्ति (१५वीं सदी), प्रद्युम्नचरित्र-सोमकीर्ति (१६वीं सदी), प्रद्युम्नचरित्र-रविसागर (१७वीं सदी), प्रद्युम्नचरित्र-कवि रतनचंद (सन् १६१४ई.), प्रद्युम्नचरित्र-शुभचन्द्र (१६वी सदी), प्रद्युम्नचरित्र-मल्लिभूषण (१७वीं सदी), प्रद्युम्नचरित्र-वादिचन्द्र (१७वीं सदी), अपभ्रंश में महाकवि सिद्ध (१३वीं सदी) कृत पज्जुण्णचरिउ १५ सन्धियाँ ३१० कडवक (अप्रकाशित), पज्जुण्णचरिउ-रइधू (१५वीं सदी), अनुपलब्ध-राजस्थानी में-शाम्बप्रद्युम्नरास-समयसुन्दर (सन् १६०२ ई.), हिन्दी पद्य में-प्रद्युम्नचरित-सधारू (सन् १३५३ ई.), प्रद्युम्नरासा-ब्रह्मराय-मल (सन् १५७१ ई.), शाम्प्रद्युम्न रास-ज्ञानसागर (१७वीं सदी), प्रद्युम्नप्रबंध-देवेन्द्रकीर्त (सन् १६६१ ई.), प्रद्युम्नरास-मायाराम (सन् १७६१ ई.), प्रद्युम्नप्रकाश-शिवचन्द्र (सन् १८२२ ई.) प्रद्युम्नचरित्र (हिन्दी गद्य में) बख्तावरसिंह (सन् १८५७ ई.)।

## ४. अरिष्टनेमि-चरित-साहित्य

अरिष्टनेमि अथवा नेमिनाथ २२ वें तीर्थंकर हैं। वे सोरियपुर के यदुकुलवंशी राजा समुद्रविजय और उनकी पट्टरानी शिवा देवी के पुत्र थे तथा श्रीकृष्ण के चचेरे भाई भी। इन दोनों का बड़ा घनिष्ठ स्नेह-सम्बन्ध था। नेमिनाथ की प्रारम्भ से ही निर्वृत्तिमार्ग की ओर रुचि थी, जबकि श्रीकृष्ण की रुचि प्रवृत्ति-मार्गी थी। प्रारम्भ में दोनों साथ-साथ ही बढ़े, किन्तु शादी-प्रसंग में पशु-पक्षियों के वध के प्रश्न को लेकर नेमि को वैराग्य हो गया और जैन-दीक्षा ग्रहण करने के बाद वे एक कठोर तपस्वी के रूप में प्रसिद्ध हुए। वे यावज्जीवन यदुवंशियों का मार्गदर्शन करते रहे और अन्त में मोक्ष प्राप्त किया।

इसी कथा के आधार पर लेखकों एवं कवियों ने विभन्न शैलियों और विविध भाषाओं में अनेक ग्रन्थ लिखे, जिसमें नेमि एवं कृष्ण, कौरव-पाण्डव एवं उनसे सम्बन्धित अनेक चरित्रों का चित्रण एवं घटनाओं का वर्णन किया है। एतद्विषयक लगभग ३५ से भी अधिक ग्रन्थ लिखे गए जिनमें से कुछ प्रमुख ग्रन्थ निम्न प्रकार है-

महाकवि स्वयम्भू (९वीं सदी) कृत अपभ्रंश रिट्ठणेमिचरिउ, जिनेश्वरसूरि (सन् १११८ ई.) कृत नेमिनाथचरित, महाकवि वाग्भट (सन् ११२२ ई.) कृत संस्कृत नेमि-निर्वाण काव्य, मलधारी काव्य, मलधारी हेमचन्द्र (हर्षपुरीय गच्छ के अभयदेव के शिष्य) (१२वीं सदी का उत्तरार्ध) कृत नेमिनाथचरित (५१००ग्रन्थाग्र प्रमाण, वादिदेवसूरि के शिष्य रत्नप्रभूसूरि (रचनाकाल सन् ११७६ ई.) कृत नेमिचरित (चम्पूशैली की ६ अध्यायों में विभक्त तथा १३६०० ग्रन्थाग्र प्रमाण), सुमतिगणि (सन् १२१३ ई.) कृत नेमिनाथरास (राजस्थानी में ),

ब्रह्म नेमिदत्त (सन् १५१८ ई.) कृत नेमिनाथ पुराण (संस्कृत), महाकवि रइधू (१४-१५वीं सदी) कृत अपभ्रंश-रिट्ठणेमिचरिउ (अप्रकाशित), लखमदेव (१४-१५वीं सदी) कृत अपभ्रंश-णेमिणाहचरिउ (अप्रकाशित), ब्रह्मरायमल्ल (सन् १५५८ ई.) कृत नेमिजिनेश्वररास, रूपचन्द्र (सन् १५८६ ई.) कृत नेमिनाथरास, गुणविजय (सन् १६११ ई.) कृत संस्कृत-गद्यात्मक नेमिनाथचरित्र, भाउकवि (सन् १६२६ ई.) कृत नेमिश्वर को रास एवं रत्नकीर्ति (सन् १६३६ ई०) कृत नेमिनाथरास आदि विशाल एवं महत्त्वपूर्ण रचनाएँ हैं।

## ५. कण्हचरियं (कृष्णचरित)

अर्धमागधी आगम, वसुदेवहिण्डी एवं जिनसेन-साहित्य आदि के आधार पर स्वतन्त्र रूपेण लिखित प्रस्तुत ग्रन्थ में जैन परम्परा-सम्मत वसुदेव, कंस, कृष्ण, बलदेव, राजुल-नेमि आदि कथाओं के साथ-साथ कंस-वध द्वारकापुरी-निर्माण, श्रीकृष्ण की अग्रमहिषियों की चर्चा, प्रद्युम्न जन्मकथा, पंच-पाण्डववर्णन, जरासन्ध-कृष्णयुद्ध में कृष्ण-विजय, द्रौपदीहरण एवं श्रीकृष्ण द्वारा उसकी खोज, गजसुकुमाल तथा बच्चापुत्र कथा, यादवों द्वारा दीक्षा-ग्रहण, द्वारावती-दहन, बलदेव तथा श्रीकृष्ण द्वारा द्वारका-त्याग, कृष्ण की मृत्यु पर बलदेव का कारुणिक विलाप, पाण्डवों द्वारा दीक्षा-ग्रहण एवं अन्त में नेमि-निर्वाण का वर्णन मिलता है। बलदेव-दीक्षा, नेमि-निर्वाण तथा कृष्ण भावि-तीर्थंकर (असम के रूप में परिचय आगे द्रष्टव्य) होने का सुन्दर वर्णन है। इन कथाओं का मूलस्रोत वसुदेवहिण्डी तथा जिनसेनकृत हरिवंशपुराण है।

उक्त रचना के लेखक तपागच्छीय देवेन्द्रसूरि (१४वीं सदी उत्तरार्ध) हैं, जो चित्रपालकगच्छ के जगच्चन्द्रसूरि के शिष्य थे।

एतद्विषयक एक अन्य रचना कवि निरपतदास(सन् १६८२ ई.) कृत 'रुक्मिणी कृष्ण जी की रास' है (राजस्थानी में) जो अप्रकाशित है।

## ६. बलभद्रचरित

प्रस्तुत ग्रन्थ में कृष्ण के बड़े भाई बलभद्र का चरित वर्णित है। रचना छोटी किन्तु बड़ी सरस है। इसके लेखक शुभवर्धन गणि है, जिनका समय अज्ञात है।

एतद्विषयक दूसरी उपलब्ध रचना कवि यशोधर (सन् १५२८ ई.) कृत बलभद्ररास है, जो राजस्थानी भाषा-शैली में लिखित है।

६३ शलाका महापुरुषों में से ९ प्रतिवसुदेवों पर जैनाचार्यों ने पृथक् रूप से कोई ग्रन्थ नहीं लिखा।

## ७. बालभारत

इस ग्रन्थ की विशेषता यह है कि इसे महर्षि व्यासकृत महाभारत के सारांश के रूप

में बिना किसी सम्प्रदाय-भेद के एक जैन कवि द्वारा यथावत् प्रस्तुत किया गया है। संक्षेपीकरण में केवल मूल कथाभाग को ही लिया गया है। उनसे सम्बन्धित अन्य नीतिगत तथ्यों का उसमें समाहार नहीं किया है। इसमें मूल महाभारत के समान ही १८ पर्व एवं ४४ सर्ग हैं, किन्तु श्लोकों की संख्या ५४८२ मात्र ही है।

महाकाव्य शैली में रचित प्रस्तुत रचना के वर्णन-प्रसंग बड़े ही मनोरम बन पड़े हैं। उसके खाँडव-वन-विहार, प्राकृतिक-सौन्दर्य, विविध क्रीडा-प्रसंग, संगोष्ठियाँ, मद्यपान, पुष्पचयन, चन्द्रोदय,युद्ध एवं नारी-विलाप के वर्णन बड़े ही मार्मिक हैं, साथ ही समकालीन लोक-विश्वास, शकुन-अपशकुन के प्रसंगों की झाँकियाँ भी दृष्टिगोचर होती हैं।

प्रधान पात्रों में पंच पाण्डव हैं, जिनके चरित्र से सम्पूर्ण कथानक प्रभावित है। उनके साथ श्रीकृष्ण, महारथी कर्ण, भीष्मपितामह, आचार्य द्रोण, कौरवराज दुर्योधन, माता कुन्ती, रानी द्रौपदी, सुभद्रा आदि के चरित्र चित्रित हैं।

आनुषंगिक, प्रासंगिक अथवा अवान्तर एवं जन्म-जन्मान्तर की कथाओं तथा शास्त्रीय नीतियों के साथ-साथ अध्यात्म, आचार, दर्शन एवं सिद्धान्त सम्बन्धी वर्णनों के बोझ से मुक्त होने के कारण कथानक सुसंगठित, प्रवाहपूर्ण, सरस एवं रोचक बन पड़ा है। इसकी भाषा प्राजंल, परिमार्जित, तथा मार्धुयगुणयुक्त और उसकी शैली उदात्त है। विविध अलंकारों तथा छन्द-प्रयोगों के कारण कृति की भव्यता बढ़ गई है। कवि ने प्रस्तुत रचना को स्वयं ही "वाणी वेश्म" एवं "भाषारूपी पृथिवी पर खड़ा किया गया श्रेय और शोभा-भवन" कहा है।

इस रचना की एक अन्य विशेषता यह भी है कि लेखक ने इस रचना का लेखन स्थानीय ब्राह्मण-समाज के अनुरोध पर किया था। इस कारण पूर्णरूपेण महाभारत सम्मत होने के कारण इसमें जैनधर्म के किसी भी त त्त्व की चर्चा नहीं की गई है।

प्रस्तुत रचना के लेखक वायटगच्छीय अमरचन्द्रसूरि थे, जो 'विवेक-विलास' के प्रणेता जिनदत्तसूरि के शिष्य थे। अमरचन्द्रसूरि अपने समय के महान् कवि, लेखक एवं विचारक विद्वान् थे। 'उनकी काव्यकल्पलता' (अपरनाम काव्य-शिक्षा) प्रभृति ११ रचनाएँ प्रसिद्ध हैं। गुर्जर नरेश वीसलदेव ने उनकी काव्य-प्रतिभा से प्रभावित होकर उन्हें 'कवि सार्वभौम' की उपाधि से सम्मानित किया था।

उक्त ग्रन्थ का रचना-काल विविध साक्ष्यों के आधार पर सन् १२२० से १२३७ ई. के मध्य निर्धारित किया गया है।

## ८. रायमल्लाभ्युदय

प्रस्तुत ग्रन्थ की विशेषता है कि श्वेताम्बर-महाकवि ने एक दिगम्बर-श्रावक के अनुरोध पर दिगम्बर-परम्परा सम्मत यह रचना की है। यह ग्रन्थ अद्यावधि अप्रकाशित है, जिसकी कुल पत्र सं. १०५ है। इसमें अन्य तीर्थंकरों के साथ २२वें तीर्थंकर नेमिनाथ के

साथ श्रीकृष्ण, बलदेव, प्रद्युम्न-जन्म एवं उसका अपहरण, पंच-पाण्डवों के संक्षिप्त कथानक, द्वारकापुरी-संरचना एवं द्वीपायन ऋषि द्वारा उसका विनाश आदि कथानक प्रस्तुत किए गए हैं। इसका मूल आधार गुणभद्रकृत उत्तरपुराण है।

प्रस्तुत ग्रन्थ चूँकि सम्राट् अकबर के राज्याश्रित सेठ रायमल्ल चौधरी (दिग. जैन अग्रवाल) की प्रेरणा से लिखा गया था, अतः कवि ने उन्हीं के नाम पर इस ग्रन्थ का नामकरण कर दिया।

प्रस्तुत ग्रन्थ के लेखक नागौर-तपागच्छ के उपाध्याय पद्मसुन्दर हैं, जिन्हें सम्राट् अकबर की राज्यसभा में हिन्दुओं के ३५ दरबारियों के पाँच विभागों में से प्रथम विभाग में बैठने का सम्मान प्राप्त था। इनकी अन्य रचनाओं में पार्श्वनाथ-काव्य (दिगम्बर-परम्परा का) जम्बुचरितकाव्य, भविष्यदत्तचरित, प्रमाणसुन्दर, शब्दार्णव (कोष), श्रृंगारदर्पण, हायनसुन्दर (ज्योतिष) आदि प्रसिद्ध हैं। इनका रचनाकाल सन् १५६६ से १५८२ ई. माना गया है।

## ६. अममस्वामिचरित

प्रस्तुतग्रन्थ में श्रीकृष्ण के भवान्तर-वर्णन में उनके जीवन को आगामी उत्सर्पिणी-काल के चतुर्थ आरे में अमम नामक तीर्थंकर होने सम्बन्धी कथानक को प्रस्तुत किया गया है। कृष्णचरित सम्बन्धी उपलब्ध साहित्य में अपने विषय का यह ग्रन्थ सम्भवतः सर्वप्रथम एवं अद्भुत उदाहरण है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में २० सर्ग एवं दस हजार से कुछ अधिक श्लोक हैं। इसके प्रथम ६ सर्गों में अन्य कथानकों के बाद प्रमुख रूप से हरिवंशोत्पत्ति, मुनिसुव्रत तीर्थंकरचरित, क्षीरकदम्बक, नारद, वसुराज एवं पर्वतराज की कथा, कंस एवं जरासन्ध की उत्पत्ति कंसवध, वसुदेवचरित, अरिष्टनेमिजन्म, द्वारावती-निर्माण, कृष्ण का राज्याभिषेक, रुक्मिणी-विवाह, द्रौपदी-स्वयंवर, शाम्ब-प्रद्युम्न कथा, जरासन्ध-वध, नेमि-दीक्षा, द्वारावती-दहन, कृष्ण-मृत्यु, पाण्डवावशेष कथा भाविजिन अमम का जन्म एवं उनकी मोक्षप्राप्ति आदि की विस्तृत कथा का[1] वर्णन है।

प्रस्तुत ग्रन्थ चन्द्रगच्छीय समुद्रघोषसूरि के शिष्य मुनिरत्नसूरि हैं। उन्होंने उक्त रचना वित्तमंत्री यशोधवल के पुत्र बालकवि मन्त्री जगद्देव की प्रेरणा से सन् ११९५ ई. में पत्तनगर (गुजरात) में की थी।

इस ग्रन्थ की प्रशस्ति साहित्यिक इतिहास की दृष्टि से बड़ी महत्त्वपूर्ण है क्योंकि उसमें पूर्ववर्ती अनेक ग्रन्थों एवं ग्रन्थकारों का उल्लेख किया है। उसमें यह उल्लेख भी मिलता है कि उक्त ग्रन्थ का संशोधन कुमार कवि ने किया था।

## नारी-चरित सम्बन्धी स्वतन्त्र-साहित्य

१. पंन्यास मणि विजयग्रन्थमाला, अहमदाबाद से सन् १९४१ ई. में प्रकाशित

जैनाचार्यों ने महाभारत से सम्बन्धित जैन कथानक के नारी पात्रों का चरित्रांकन अन्य पात्रों के साथ तो किया ही है, उनका स्वतन्त्र रूप से भी चित्रण किया है। ऐसे पात्रों में राजीमती अपरनाम राजुल, रुक्मिणी, द्रौपदी एवं सुभद्रा प्रभृति सन्नारियाँ प्रमुख हैं। उनके उपलब्ध-साहित्य का संक्षिप्त यहाँ प्रस्तुत है-

## १०. राजीमती विप्रलम्भ खण्ड-काव्य[1]

राजीमती, जिसकी सगाई श्रीकृष्ण के प्रयत्न से तीर्थंकर नेमिनाथ के साथ हो चुकी थी किन्तु कारण-विशेष से वह विवाह सम्पन्न नहीं हो सका था। उसी राजीमती के चरित का मार्मिक वर्णन पं. आशाधर (१३वीं सदी) ने उक्त काव्यग्रन्थ में किया है।

## ११. राजीमती-प्रबोध-नाटक[2]

प्रस्तुत नाटक के लेखक कवि यशचन्द्र हैं, जिनका समय अज्ञात है। यह रचना अद्यावधि अप्रकाशित है।

## १२. रुक्मिणीचरित[3]

प्रस्तुत ग्रन्थ में कृष्ण की पट्टरानी रुक्मिणी के चरित का वर्णन किया गया है। इसके लेखक जिनसमुद्रसूरि हैं, जिनका समय १८वीं सदी माना गया है।

## १३. रुक्मिणी-कथानक[4]

इस ग्रन्थ के लेखक आचार्य छत्रसेन हैं, जिनका समय अज्ञात है।

## १४. सुभद्रा-चरित[5]

प्रस्तुत कृति में कृष्ण की बहिन तथा अर्जुन-पाण्डव की पत्नी सुभद्रा के चरित का वर्णन किया गया है। इसकी ग्रन्थाग्र संख्या १५०० है।

## १५. द्रौपदी-संहरण[6]

---

१. जिनरत्नकोश-पृ. ३३१
२. वही
३. जिनरत्नकोश-पृ. ३३१
४. जिनरत्नकोश-पृ. ३३१
५. वही, ४४५
६. वही. पृ. १८३

प्रस्तुत रचना में द्रौपदी-हरण का चित्रण मार्मिक शैली में चित्रित किया गया है। इसके लेखक १७वीं सदी के कवि समयसुन्दर हैं।

अन्य ग्रन्थों में पं. लालजीकृत द्रौपदी-हरणाख्यान[1] तथा अज्ञातकर्तृक द्रौपदी-चरित[2] प्रसिद्ध है।

## १६. देवकीरास

प्रस्तुत रचना राजस्थानी ढाल शैली में लिखित सरस लघु रचना है, जिसके लेखक लूणकरण काशलीवाल (सन् १८२८ ई.) हैं।

## महर्षि व्यासकृत महाभारत एवं तत्सम्बन्धी जैन कथा में वैषम्य, साम्य एवं जैनकथानक की विशेषताएँ

इस प्रकार महाभारत सम्बन्धी जैन कथा के वाङ्मय, उसका सामान्य वर्गीकरण एवं संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत किया गया। उसका महर्षि व्यासकृत महाभारत के कथानक में क्या अन्तर है, उसके कुछ बिन्दुओं पर एक मानचित्र के माध्यम से संक्षिप्त प्रकाश डालते हुए जैन कथानक के वैशिष्ट्य पर विचार करना भी आवश्यक है। अतः उन पर यहाँ विचार किया जा रहा है-

| महाभारत सम्बन्धी जैन कथा | वैषम्य व्यासकृत महाभारत-कथा |
| --- | --- |
| १. ग्रन्थारम्भ में १४ कुलकरों का वर्णन (हरिवंश सर्ग प्रथम) | १. १४ मन्वन्तरों का वर्णन किन्तु नामों में पूर्व वैषम्य (अ.८) |
| २. राजा शूर से अन्धकवृष्णि एवं भोजकवृष्णि नामके वंशों का प्रारम्भ। अन्धकवृष्णि के दस पुत्रों में वसुदेव सबसे कनिष्ठ पुत्र (ह. स. १८) | २. कश्यप मुनि अगले जन्म में वसुदेव एवं उनकी सुरभि तथा अदिति नामकी देवियाँ ही अगले भव में रोहिणी एवं देवकी के रूप में उत्पन्न हुई। (ह. ०५५/३४) |
| ३. यदु नाम के राजा से ही यादवों की उत्पत्ति हुई। सबसे आगे नरपति, नरपति से शूर एवं वीर | ३. यहाँ भी यादवों का कारण यदु ही है, किन्तु, सहस्र, पयोद आदि भिन्न नामों से वंशावली आगे |

१. वही
२. वही

| | |
|---|---|
| इनसे क्रमशः अन्धकवृष्णि तथा भोजक-वृष्णि राजा हुए। (सं. १८) | बढ़ी है। (ह.-३३.१) |
| ४. दक्ष एक साधारण राजा के रूप में वर्णित है, जिसने अपनी एक मात्र मनोहारी पर मोहित होकर उसे पत्नी बना लिया। (सं.-१३) | ४. दक्ष एक प्रजापति के रूप में उत्पन्न हुआ जिसकी मानवीय सृष्टि में अहम्-भूमिका है (हरि.पर्व-अ.३) |
| ५. अनेक सूर्यवंशी एवं चन्द्रवंशीराजाओं के नामों के उल्लेख- (स.-१३) भिन्न है। (ह.अ.१५) | यहाँ भी इन वंशो के नाम हैं,किन्तु उनमें उत्पन्न राजाओं के नाम भिन्न हैं |
| ६. राजगृह-नरेश बृहद्रथ का पुत्र जरा-संघ हुआ। इसके कालयवन पुत्र एवं अपराजित भाई के साथ अन्य भ्राता, पुत्रों की सूचना मात्र प्राप्त है। (सर्ग १८) | ६. जरासन्ध और कालयवन में पिता पुत्र का सम्बन्ध नहीं है। (विष्णुपर्व अ. ५३) |
| ७. जरासन्ध के जन्म-वृत्तान्त का अभाव (सर्ग १८) | ७. जरासंध ने दो टुकड़ों में जन्म लिया था, जिसे जरा नामक राक्षसी ने जोड़कर 'जिओ' का आशीर्वाद दिया। (भा. पृ. ६/२२/८), |
| ८. वसुदेव एवं कंस में गुरु-शिष्य का सम्बन्ध बतलाया गया है। वसुदेव कंस को शस्त्र-विद्या प्रदान करते थे, बाद में देवकी के साथ विवाह के कारण बहनोई एवं साला का भी संबंध हो गया। (सं. ३३) | ८. देवकी कंस की चचेरी बहन है, अतः वसुदेव एवं कंस में केवल बहनोई एवं साला का ही सम्बन्ध है। (वि.प.अ.-४) |
| ९. देवकी के आठवें गर्भ से तुम्हारे पति का नाश होगा। ऐसा अतिमुक्तक नामक मुनि ने कंस-पत्नी जीवद्यशा से कहा था। इसका कारण पूर्वजन्म की कथा से जोड़ा गया है। (स३३) | ९. नारद मुनि ने उपवन में कंस को बुलाकर स्वयं उससे उसके मरने की बात कही थी। (वि. प. अ.।) |
| १०. कंस के पूर्वभव की कथा (३३वाँ सर्ग) | १०. अभाव है। |
| ११. अतिमुक्तकमुनि ने पूर्वभव की कथा के साथ वसुदेव को यह बताया कि- "तुम्हारे वंश में बाईसवें तीर्थंकर भगवान् नेमिनाथ उत्पन्न होंगे।" (स.०३४) | ११. यह कथा नहीं है |

| | |
|---|---|
| १२. देवकी ने तीन युगल के रूप में छह पुत्र उत्पन्न किये, जिनका पालन-पोषण सुदृष्टि सेठ के यहाँ किया गया। (सर्ग ३४) | १२. देवकी के नवजात शिशुओं की हत्या की गयी। (वि. प. अ.-४) |
| १३. कृष्ण का जन्म भाद्रपद शुक्ल द्वादशी को हुआ। (सर्ग ३४) | १३. श्रीकृष्ण का जन्म भाद्रकृष्ण अष्टमी, अभिजित् मुहूर्त में जन्म हुआ जो कि रोहिणी नक्षत्र से युक्त था। (अ. ०४) |
| १४. बालक कृष्ण को नन्द के यहाँ पहुँचाने बलराम और वसुदेव दोनों गये थे, और यशोदा की पुत्री को लाकर वसुदेव ने कंस को दी थी। कंस ने भी उसकी मात्र नाक चपटी करके छोड़ दिया। (स.३५) | १४. कृष्ण के बदले में लायी गयी यशोदा की पुत्री को कंस ने पत्थर पर पटक कर मारना चाहा किन्तु कृष्णोत्पत्ति की सूचना देती हुई वह आकाश में उड़ गयी। (अ.-४) |
| १५. पूतनावध, शकटनाश, कालिय-निग्रह आदि कुछ घटनाओं का उल्लेख है, जिन्हें कृष्ण के नाश के लिए कंस ने प्रयुक्त किया था (स.३५) | १५. पूतना-वध, शकटभंजन, कालियनिग्रह धेनुकासुरवध आदि घटनाएँ कृष्ण द्वारा की गयीं, जिन्हें सुनकर अपनी मृत्यु के कारणभूत कृष्ण के उत्पन्न होने के प्रति कंस को आशंका होने लगी। (वि.प.अ.-२२) ये समस्त घटित घटनायें स्वतन्त्र थीं। अर्थात् कंसोत्प्रेरित नहीं थी। |
| १६. कृष्ण के वध के लिए कंस ने चम्पक और दाभर नामक हाथियों को तैयार किया था। | १६. केवल कुवलयापीड नामक एक हाथी था। (अ. २६) |
| १७. यादवों के नाश के लिए जरासंध सर्वप्रथम अपने पुत्र कालयवन तथा उसके बाद अपराजित नामक भाई को भेजता है। (स. ३६) | १७. जरासंध ने स्वयं ही छह प्रकार की भारी सेना के साथ मथुरा को घेर लिया एवं बलराम आदि यादवों से घमासान युद्ध किया था। (अ.३६) |
| १८. सत्यभामा द्वारा नारद को प्रणाम न किए जाने पर उन्होंने रुक्मिणी जैसी सुन्दरी को कृष्ण-पत्नी बनाया, जिससे सत्यभामा का गर्व-चूर हुआ। (स.४२) | १८. नारद ने सत्यभामा की दासियों के सामने ही रुक्मिणी की प्रशंसा कर दी, जिससे सत्यभामा रुष्ट हो गयी। (वि. प. अ. ६५) |

| | |
|---|---|
| १६. नारद के द्वारा आकर्षित किये जाने पर रुक्मिणी कृष्ण को स्वयं चाहने लगी और उसके द्वारा भेजे गये पत्र को पाकर कृष्ण ने रुक्मिणी का हरण कर लिया। (स.४२) | १६. वार्त्ताहरों के द्वारा जानकर कृष्ण रुक्मिणी स्वयंवर में गये एवं उसके रूप-लावण्य से प्रभावित होकर उसका हरण किया। (वि.प.अ.५६) |
| २०. द्रौपदी की चोटी खींचकर दुःशासन उसे राजभवन के बाहर निकाल देता | २०. दुःशासन द्वारा द्रौपदी का चीर-हरण किया जाता है। |
| २१. श्रीकृष्ण की सोलह हजार रानियों के अतिरिक्त सत्यभामा, रुक्मिणी आदि आठ और रानियाँ थी। जिनका परिचय भी प्राप्त है (सर्ग ४६) | २१. श्रीकृष्ण की रुक्मिणी के अतिरिक्त सोलह हजार आठ रानियाँ थीं, सत्यभामा, रुक्मिणी, जाम्बवती, तथा लक्ष्मणा को छोड़कर अन्य रानियों के नाम एवं परिचय भिन्न हैं (अ.६०) |
| २२. जन्म के उपरान्त प्रद्युम्न का धूमकेतु नामक राक्षस ने हरण किया था। कालसंवर नामक विद्याधर और उसकी माया ने हरण किया था, उसकी भार्या कनकमाला ने उसका पालन-पोषण किया था। इसके पाँच सौ पुत्र थे। (स.४७) | २२. शम्बरासुर ने प्रद्युम्न का हरण किया था। उसकी पत्नी मायावती से सौ पुत्र थे। थोड़े से परिवर्तन के साथ वही कथा प्राप्त है। (अ.१०४) |
| २३. प्रद्युम्न के पूर्वजन्म का विस्तार पूर्वक वर्णन (स. ४३) | २३. पालन करने वाली शम्बर-पत्नी मायावती ने प्रद्युम्न के सामने पूर्वजन्म में कामदेव एवं अपने को उसकी रति के रूप में वर्णित किया। (अ.१०४) |
| २४. यादवों के भानजे युधिष्ठिर की उत्पत्ति से लेकर दुर्योधन से संघर्ष, लाक्षागृहदाह, वनवास, अज्ञातवास, आदि सम्पूर्ण घटनायें अत्यन्त सूचनात्मक रूप में वर्णित हैं। (स. ४५-४६) | २४. ये घटनायें महाभारत के अन्य खण्डों में हैं, किन्तु प्रस्तुत खिल भाग हरिवंश में वर्णित नहीं हैं। |
| २५. द्रौपदी-विवाह के पश्चात् पाण्डुराज पाण्डवों के वनवासगमन तक जीवित थे। (णाया०१६/१२७) | २५. महाभारत के अनुसार पाण्डु का स्वर्गवास पाण्डवों की बाल्यावस्था में ही हो गया था। |

| | |
|---|---|
| २६. अज्ञातवास के अवसर पर राजा विराट के यहाँ पाँचों पाण्डव द्रौपदी के साथ निवास करते थे विराट् के साले कीचक ने द्रौपदी पर कुदृष्टि डाली, जिसके परिणामस्वरूप भीम ने कीचक की अच्छी पिटाई की, बाद में भीम ने उसके सौ भाइयों को भी जला दिया। कीचक दीक्षित होकर कठिन तपस्या करने लगा। (स. ४६) | २६. इसमें कीचक वध का वर्णन प्राप्त होता है। (म.भा.विराट पर्व) |
| २७. कीचक मुनि ने केवलज्ञान प्राप्त कर निर्वाण प्राप्त किया। (स.४६) | २७. चर्चा ही नहीं है। |
| २८. पाण्डवों के वनवास एवं अज्ञातवास से लौटने पर दुर्योधन के मन में उसके प्रति पुनः दुर्भाव उत्पन्न होने लगा, अतः शान्तिप्रिय युधिष्ठिर अपने पूरे परिवार के साथ द्वारका में जाकर यादवों के द्वारा अति सत्कृत होकर सुखपूर्वक रहने लगे। (स.४७) | २८. यह प्रसंग अनुपलब्ध है। |
| २९. यादवों की समृद्धि-समाचार सुनकर एकबार लौटा हुआ जरासंध पुनः युद्ध के लिए भड़क उठता है। दोनों से दूत-प्रेषण होता है और फिर दोनों में युद्ध प्रारम्भ हो जाता है। अन्त में जरासन्ध कृष्ण के हाथों मारा जाता है। (म.५०-५२) | २९. बलराम द्वारा युद्ध में हराये जाने पर जरासन्ध अठारह बार यादवों पर आक्रमण करता है। अन्त में भविष्य वाणी सुनकर स्वयं आक्रमण न करके कालयवन नामक यवन राजा को ललकार कर युद्ध के लिए भेजता है। कालयवन कृष्ण द्वारा मारा जाता है। (वि. प.अ.५२-५७) |
| ३०. जरासन्ध-वध के बाद जैन सम्प्रदाय द्वारा परिभाषित नारायण के रूप में कृष्ण की प्रसिद्ध होती है। अनेक विद्याधरों के द्वारा घिरे हुए वसुदेव कृष्ण के सामने आते हैं। उनकी स्तुति की जाती है। इस प्रकार कृष्ण सर्वविजयी घोषित होते हैं। (स.५३) | ३०. इसका वर्णन उपलब्ध नहीं है। |

| | |
|---|---|
| ३१. नारद का द्रौपदी से रुष्ट होना, धातकीखण्डद्वीप की अमरकंकापुरी के राजा से मिलना, नारद को इसके द्वारा संगमदेव के माध्यम से द्रौपदी का हरण कराना। पुनः पाण्डवों द्वारा उक्त राजा से युद्ध करके द्रौपदी को वापस लाना आदि घटनाएँ वर्णित हैं।। (स. ५४) | ३१. ये सब घटनाएँ वर्णित नहीं हैं। |
| ३२. भीम ने कृष्ण के साथ मजाक कर दिया, जिसके कारण कृष्ण पाण्डवों पर रुष्ट हो गये और उनको निर्वासित कर दिया। अतः वे दक्षिण-समुद्र के तट पर मथुरा नगरी बसाकर रहने लगे। (स.५४) | ३२. यह वृत्तान्त अनुपलब्ध है। |
| ३३. किसी माध्यम से बाघ नामक विद्याधर की पुत्री उषा अनिरुद्ध के प्रति आकर्षित थी और अन्त में चित्रलेखा नामकी सखी ने उन दोनों को मिलाकर सुखी किया। अन्त में बलदेवादि बाण को जीतकर उषा सहित अनिरुद्ध को अपने घर ले आए। (स.५५) | ३३. उषा स्वप्न में अनिरुद्ध से मिलकर तथा जागने पर चिन्ता मग्न हो गयी। उसकी सखी चित्रलेखा अपनी तामसी-विद्या के सहारे उसे अनिरुद्ध से मिलाती है। बाणासुर के साथ कृष्णादि यादवों का घमासान युद्ध होता है। इस तरह यह कथा अत्यन्त विस्तृत है। (वि.प.अ.११८-१२३) |
| ३४. कृष्ण के द्वारा पूछे जाने पर भगवान् नेमिनाथ ने भविष्य-वाणी की कि बहुत प्रयास करने के बाद भी द्वैपायनमुनि क्रोधावेश में बारह वर्षवाद द्वारकापुरी को भस्म कर देंगें। वह भविष्यवाणी सत्य सिद्ध होती है। (स.६२) | ३४. किसी समय द्वारका में महर्षि विश्वामित्र, कण्व तथा नारद मुनि आये। कुछ यादव कुमारों ने शाम्ब को स्त्री के वेष में विभूषित करके उनके समाने उपस्थित कर दिया और उनसे पूछा कि हे महर्षियों, यह बसु की स्त्री है, इसके गर्भ से पुत्र होगा या पुत्री ? हँसी व्यंग्य करने वाले इन कुमारों से ऋषिवरों ने क्रोधपूर्वक कहा-इसके गर्भ से मूसल उत्पन्न होगा और उसी मूसल से सारे यादवों का नाश होगा। |

इसके पूर्व भी आर्त्तनाद करती हुई गाँधारी ने शाप दिया था कि छत्तीसवाँ वर्ष पूरा होते ही सम्पूर्ण यादव-कुल आपस में ही लड़कर नष्ट हो जायगा। बात हू-बहू सही हुई और सभी आपस में लड़कर समाप्त हो गए। (म. भा.-मौसलपर्व)

३५. मदिरा के नशे में आकर शम्ब आदि कुमारों ने तपस्वी द्वैपायन मुनि की पिटाई की जिससे क्रोध में आकर उन्होंने द्वारकापुरी के दाह का शाप दे दिया। इस प्रकार पूरी द्वारकानगरी आग की लपटों से जल गई और मात्र कृष्ण एवं बलदेव ही शेष बच पाए। (सं.०६१)

३५. यादवों का संहार द्वारकापुरी में न होकर प्रभास क्षेत्र में समुद्र के किनारे हुआ। सात्यकि एवं कृतवर्मा में महाभारतीय कृत्यों पर बहस होते-होते बात बढ़ गयी और एक दूसरे का संहार करने लगे। शापवश उनमें से कोई भी यदि तिनका भी उठाता था, तो वह वज्र के समान लोहे का मूसल बन जाता था।

३६. जरत्कुमार कृष्ण के बड़े भाई थे, जिन्होंने भगवान् नेमिनाथ द्वारा की गयी भविष्यवाणी से जाना कि मैं ही प्रिय कृष्ण को मारने वाला बनूँगा। इस महापराध से बचने के प्रयास में वह घर छोड़कर जंगल में निवास करने लगा। किन्तु संयोग ऐसा जुटता है कि पिपासा-कुल पीतवस्त्रधारी कृष्ण एक वृक्ष के नीचे पैर एर पैर रखकर लेट जाते हैं। बलदेव पानी की खोज में दूर निकल जाते हैं। उसी समय जरत्कुमार दूर से भ्रमवश उन्हें मृग समझ कर उन पर बाण छोड़ देता है, उसी से कृष्ण की मृत्यु हो जाती है। (स. ६२)

३६. यद्यपि यह कथा हरिवंश (खिलभाग) में नहीं है किन्तु मौसलपर्व के अनुसार जरा नाम के व्याध ने कृष्ण के तलवे में प्रहार किया था, जो उनके अन्त का कारण बना। (मौसलपर्व)

| | |
|---|---|
| ३७. जैन कथा के अनुसार बलदेव, कृष्ण-मृत्यु के बाद तुंगीगिरि पर उनका दाह-कर्म करते हैं और स्वयं संसार से विरक्त होकर तपोलीन हो जाते हैं। (स.६३) | ३७. महाभारत के अनुसार बलदेव श्रीकृष्ण से पूर्व ही अनन्त-भगवान् (शेषराज) के रूप में समुद्र की ओर जाकर शरीर त्याग करते हैं। (मौसलपर्व) |
| ३८. भगवान् नेमिनाथ विहार करते-करते पल्लवदेश पहुँचे हैं, वहाँ पाण्डवों ने उनसे अपने भवान्तर सुने और मुनि-दीक्षा लेकर घोर तप किया। (स. ६४) | ३८. इसका वर्णन नहीं है। |
| ३९. पाण्डवों की तपस्या तथा उनपर किये गये उपसर्गों का वर्णन। बलदेव सौ वर्ष तक तप करके ब्रह्मस्वर्ग में देव हुए। पूर्व प्रेम के कारण बलदेव का जीव कृष्ण को सम्बोधित करने के लिए वालुका प्रभा में उत्पन्न हुआ। (स.६६) | ३९. यह वृत्तान्त वर्णित नहीं है |
| ४०. यदुवंश के समाप्त होने पर जरत्कुमार से यादववंश की परम्परा चली, जिसकी विस्तृत चर्चा उपलब्ध है। (स.६६) | ४०. यदुवंशियों में से जो लोग बच गये, उनका उत्तराधिकारी कृष्ण के पौत्र, ब्रज को बनाया गया, जिसकी राजधानी इन्द्रप्रस्थ बनी। (महाप्रास्थानिक पर्व) |
| ४१ जरत्कुमार के बाद यादवों की परम्परा चली। (स.६६) | ४१. यह अंश वर्णित नहीं है। |
| ४२. महाभारत का जैन कथानक संस्कृत के साथ-साथ प्राकृत, अपभ्रंश, कन्नड़, जूनी गुजराती, राजस्थानी एवं हिन्दी में प्रचुर मात्रा में उपलब्ध है। | ४२. केवल संस्कृत में ही उपलब्ध है। |

इस प्रकार व्यासविरचित महाभारत-(खिलभाग हरिवंश के विष्णुपर्व) के साथ जैन कथानकों के तुलनात्मक दृष्टि से अवलोकन के उपरान्त यह निष्कर्ष निकलता है कि इनकी कथा-वस्तुओं में साम्य की अपेक्षा वैषम्य का क्षेत्र ही विस्तृत है। हाँ, कुछ छोटी-छोटी घटनायें एवं कुछ पात्रों के नामों में साम्य भी है, जिनके आधार पर इसे नकारा नहीं जा

सकता कि इनके कथांशों का आधार महाभारत, विशेषतः खिलभाग हरिवंश का विष्णुपर्व नहीं रहा है। अब यहाँ कथा-साम्य वाले उन बिन्दुओं पर भी एक दृष्टि डाल दी जाय, जो उक्त दोनों परम्पराओं के साहित्य को आमने-सामने रखकर अध्ययन करने में सहायक सिद्ध होते हैं:-

## साम्य

१. दोनों परम्पराओं में मन्वन्तरों एवं कुलकरों की संख्या एवं उनके कार्य प्रायः एक समान है।
२. कंस का उग्रसेन-पुत्र होना।
३. जरासंध को कंस का श्वसुर तथा राजगृह का स्वामी बतलाया गया है।
४. अपना हन्ता समझकर कंस द्वारा देवकी के गर्भ के विनाश का प्रयत्न।
५. बालक कृष्ण को पालन-पोषण हेतु छिपाकर यशोदा के यहाँ रखना और उसकी पुत्री को लाकर कंस को समर्पित करना।
६. कृष्ण को मारने के लिये कंस द्वारा किये गये विभिन्न प्रयास।
७. शकट-भंजन, पूतनावध एवं कालियानाग का निग्रह।
८. कृष्णवध के प्रयास में चाणूर तथा मुष्टिक नामक मल्ल की नियुक्ति।
९. कंस द्वारा वध की इच्छा से बुलाये गये कृष्ण तथा बलराम ने कंस को ही भूमि पर पटक कर समाप्त कर दिया।
१०. कंस की मृत्यु के बाद श्रीकृष्ण ने उग्रसेन को मथुरा का राजा बनाया।
११. सत्यभामा के ऊपर नारदमुनि का क्रोध।
१२. नारद के सहयोग से कृष्ण को सुन्दरी रुक्मिणी का पता चला तथा इन्होंने उसका अपहरण किया।
१३. अपहरण के विरोध में युद्ध की इच्छा रखने वाले रुक्मि तथा राजा शिशुपाल से कृष्ण का भीषण युद्ध।
१४. जैन एवं जैनेतर दोनों ही कथाओं में कौरवों एवं पाण्डवों के युद्ध का कारण जुए का खेल था।
१५. द्रौपदी के साथ अज्ञातवास के दौरान राजा विराट के यहाँ कीचक द्वारा घटित घटना।
१६. प्रद्युम्न का हरण तथा उसे अटवी में एक शिला के नीचे दबाया जाना।
१७. प्रद्युम्न का कामदेव के रूप में उत्पन्न होना।
१८. प्रद्युम्न की रूपराशि से प्रभावित होकर मातृस्थानीय पालनकर्मी कनकमाला का भी काममोहित होना।
१९. वाण की पुत्री उषा एवं अनिरुद्ध सम्बन्धी घटना का वर्णन।

२०. पाँचों पाण्डवों का कृष्णादि के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध।
२१. शाप के प्रभाव से ही द्वारकापुरी एवं यादवों का संहार।
२२. श्रीकृष्ण की मृत्यु।
२३. पुराणतत्त्वों के अन्तर्गत महाभारत कथानक में सृष्टि, प्रलय, राजवंश, मन्वन्तर आदि का समाहार।
२४. ज्ञान-विज्ञान की दृष्टि से महर्षि व्यासकृत महाभारत के समान ही जैन कथानक भी उतना ही महत्त्वपूर्ण है।
२५. ऋषभदेव की कथा।

## विशेषताएँ

१. जैन इतिहास के अनुसार महाभारत का जैन कथानक भारतीय इतिहास सम्मत २३वें तीर्थंकर पार्श्वनाथ के निर्वाणकाल (ई.पू.२८४१) से हजारों वर्ष पूर्व २२वें तीर्थंकर नेमिनाथ के काल से प्रारम्भ हुआ।
२. जैनाचार्यों ने जैन परम्परानुकूल पूर्व भव-भवान्तरों सहित तीर्थंकरों, चक्रवर्तियों, के साथ साथ बलभद्रों, नारायणों एवं प्रतिनारायणों का समवेत अथवा एकल विस्तृत-वर्णन किया गया है।
३. जैनागमों में सृष्टि-विद्या, षट् काल-वर्णन, जीवजीवादि षड् द्रव्यों की चर्चा तथा भौगोलिक-मान्यताएँ, वैदिक संस्कृति से भिन्नता रखती है। किन्तु जैनाचार्यों ने उनका निर्वाह करने का सफल प्रयास किया है।
४. वैदिक संस्कृति में पायी जानेवाली उदात्त अथवा अमानवीय घटनाओं को जैनाचार्यों ने मानवीय मस्तिष्क में अँटने के लायक बनाकर उन्हें चित्रित करने का सफल प्रयास किया है।
५. कर्म-सिद्धान्त को महत्त्व देने के लिए अनेक जन्मों के कर्म-विपाक का प्राधान्य भवन्तरों के माध्यम से चित्रित किया गया है।
६. शान्तरस-प्रधान साहित्य होने के कारण प्रायः अधिकांश पात्रों को अन्त में निर्वेद की ओर मोड़ने का प्रयत्न किया गया है।
७. अपनी उदारवृत्ति के कारण जैनाचार्यों ने जैनेतर साहित्य पर जिस प्रकार सामान्य जनों के हितार्थ टीकाएँ एवं भाष्य लिखे उसी प्रकार व्यासकृत महाभारत का भी संक्षेपीकरण भी किया है जो 'बालभारतम्' के नाम से प्रसिद्ध है।
८. महाभारत के प्रधान पात्र एवं घटनाएँ भारतीय संस्कृति में ऐसी घुल-मिल गयी हैं कि यदि इनसे हटकर-रचनाएँ होंगी, तो वे लोकग्राह्य न हो सकेंगी। अतः जैनाचार्यों ने अपने लेखन में पूर्ववर्त्ती सुस्थापित जैनेतर रचनाओं से सम्भवतः कथाबीज एवं

प्रेरणाएँ ग्रहण की है।

९. वैदिक संस्कृति में जीने वाले पात्र ही किसी न किसी कारण से जैनधर्मानुयायी भी हुए जिसके चलते पात्रों की उभयतः ख्याति युक्तिसंगत प्रतीत होती है।

१०. वैदिक संस्कृति में उत्पन्न आडम्बरों तथा पाखण्डों पर कटाक्ष करते हुए अपने मान्य सिद्धान्तों की स्थापना जैनाचार्यों एवं लेखकों के लिए अभीष्ट है। इसीलिये दोनों ओर के प्रभाव इनकी रचना में दृष्टिगोचर होते हैं।

११. पात्रों के चरित्र को अति जीवन्त बनाने के उद्देश्य से जैनाचार्यों द्वारा नयी-नयी घटनाओं एवं परिस्थितियों का भी निर्माण कर उसे सरस एवं मार्मिक बनाने का प्रयत्न किया है।

१२. महर्षि व्यासकृत महाभारत के कर्तव्य तथा लेखन काल के विषय में बड़ा विवाद चला आ रहा है जबकि जैनपुराणों में उनके लेखक, लेखन अथवा ग्रन्थ-समापन-काल, लेखन-स्थल, समकालीन राजाओं अथवा प्रमुख घटित घटनाओं के उल्लेख आदि के मिलने से ग्रन्थों की प्रामाणिकता को सिद्ध करने तथा काल-निर्धारण में सहायता मिलती है।

# आधुनिक भारतीय भाषाओं में महाभारत से संबद्ध साहित्य

रामायण की भाँति महाभारत ने भी आधुनिक भाषाओं के साहित्य को अत्यधिक प्रभावित किया है। इन दोनों आदि काव्यों और पुराणों ने मध्युगीन सांस्कृतिक जागरण को प्रेरणा देने का महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। फलतः रामायण, महाभारत तथा श्रीमद्भागवत पर आधारित प्रभूत साहित्य आधुनिक भारतीय भाषाओं में उपलब्ध होता है। प्रायः इन सभी भाषाओं में महाभारत के रूपान्तर मिलते हैं। बंगला तथा मराठी में तो इन रूपान्तरों की संख्या प्रत्येक में दर्जन से भी अधिक है। प्रत्येक आधुनिक भारतीय भाषा-कवि ने महाभारत-कथा को अपने ढ़ंग से प्रस्तुत किया है। कुछ कवियों ने सम्पूर्ण महाभारत का रूपान्तर न कर केवल चुने पर्वों का ही रूपान्तर प्रस्तुत किया है। जिन कवियों ने सभी पर्वों की कथा ली है, उनमें से बहुतों ने आख्यानोपाख्यानों, धार्मिक, नैतिक, राजनैतिक तथा दार्शनिक संवादों और उपदेशों को न लेकर मूलकथा पर ही विशेष जोर दिया है। इसके अतिरिक्त ययाति-शर्मिष्टा, देवयानी उपाख्यान, दुष्यन्त-शकुन्तला का आख्यान, नल-दमयन्ती उपाख्यान, तथा सावित्र्युपाख्यान को लेकर कई स्वतन्त्र रचनायें मध्ययुगीन तथा आधुनिकयुगीन भारतीय-भाषा-साहित्य में मिलती हैं। इसके अतिरिक्त श्रीमद्‌भगवद्‌गीता काल अंश के अनुवाद भारतीय भाषाओं में मिलते हैं, जिनकी संख्या सैकड़ों में है। सन्त ज्ञानेश्वर, लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक, सन्त विनोबा जैसे महापुरुषों ने 'गीता' को अपने अपने ढ़ग से रूपान्तरित किया है।

हम बता चुके हैं कि रामायण ने जहाँ आदर्श मानवचरित्रों को प्रस्तुत कर जीवनादर्शों के उच्चतम मूल्यों को प्रस्तुत किया है, वहाँ शैली-शिल्प की दृष्टि से अलंकृत महाकाव्य का प्रतिमान भी उपस्थित किया है। महाभारत का महत्त्व जीवन के यथार्थपरक चित्र को प्रस्तुत करने की दृष्टि से है, उसके अधिकांश चरित्र कर्तव्याकर्तव्य, पाप-पुण्य, धर्म-अधर्म, के विषय में संशयग्रस्त हैं। फलतः उनमें मनोवैज्ञानिक दृष्टि से व्यास ने अंतर्द्वन्द्व की कुशल योजना की है।

विदुर तथा वासुदेव कृष्ण अपवाद हैं, जो प्रायः इस प्रकार की संशयग्रस्तता से पीड़ित नहीं हैं। आधुनिक युग के रचनाकारों का ध्यान इन अंतर्द्वन्द्व से पीड़ित पात्रों की ओर गया है। फलतः भीष्म, द्रोण, कर्ण, धृतराष्ट्र जैसे पात्रों को प्रतीकात्मक ढ़ग से लेकर आधुनिक युग के भारतीय रचनाकारों ने आधुनिक मानव-चरित्र से जुड़ी समस्याओं की भी व्यंजना कराई है, जहाँ महाभारत के प्रसंगों और चरित्रों को मिथकीय रूप दिया गया है। अम्बा, कुन्ती, गान्धारी, द्रौपदी जैसी नारियों के चरित्रों के माध्यम से आज के भारतीय रचनाकारों ने सामन्ती सामाजिक परिवेश में नारी की दुरवस्था की समस्या को वाणी देने का प्रयास किया है। इतना ही नहीं, युद्ध और शान्ति जैसे प्रश्न को लेकर भी महाभारत-कथा को नये संदर्भों में प्रस्तुत करने की चेष्टा कुछ रचनाकारों ने की है। आधुनिक भारतीय भाषाओं में

महाभारत की कथा, घटनाओं और पात्रों से जुड़े महाकाव्य, खण्ड-काव्य, फुटकर कवितायें, नाटक, उपन्यास और कहानियों की संख्या सहस्राधिक है। यहाँ पर महाभारत से संबद्ध केवल प्रमुख कृतियों का ही उल्लेख करना प्रासंगिक होगा।

## असमिया

असम प्रदेश का संबंध महाभारत की कथा के कतिपय मूल पात्रों से जोड़ा जाता है। अर्जुन ने यहीं चित्रांगदा तथा उलूपी से विवाह किया था और बाद में उलूपी के पुत्र बभ्रुवाहन के साथ अर्जुन के युद्ध का प्रसंग भी प्रसिद्ध है, जब बभ्रुवाहन ने युधिष्ठिर के अश्वमेघ यज्ञ के अश्व को पकड़ लिया था। इसके अतिरिक्त कामरूप के राजा भगदन्त के अपनी हस्ति-सेना के साथ दुर्योधन के पक्ष में कुरुक्षेत्र-युद्ध में भाग लेने और मारे जाने का वर्णन महाभारत में मिलता है। अतः महाभारत-कथा के प्रति असम के कवियों का ध्यान जाना स्वाभाविक है। वहाँ कृष्ण-भक्ति के प्रभाव से सोलहवीं सदी में राम सरस्वती ने कूचबिहार के राजा नरनारायण के कहने से महाभारत का असमीया रूपान्तर प्रस्तुत किया। इस रूपान्तर में राम सरस्वती ने कई नई घटनायें और आख्यान जोड़ दिये हैं। वनपर्व में विशेषतः उसने अधिक मौलिकता का प्रदर्शन किया है। राम सरस्वती ने 'बंगासुरवध' तथा 'भीमचरित्र' की भी रचना की है, जिसमें भीम को विशाल गदा धारण करने वाले उदरम्भरि वीर के रूप में चित्रित किया गया है।

कमतापुर के राजा दुर्लभनारायण के आश्रित राजकवि (१६वीं शती) हरिहर विप्र ने 'बभ्रुवाहनर युद्ध' की रचना की तथा इसी राजा के अन्य आश्रित कवि कविरत्न सरस्वती ने 'जयद्रथवध' का निबन्धन किया। महाभारत-कथा से संबद्ध ये तीन असमीया रचनायें असमीया की आद्य कृतियाँ हैं। परवर्ती दोनों रचनायें आकार में खण्डकाव्य हैं। प्रथम में लगभग ६०० छन्द हैं। महाप्रभु शंकरदेव के शिष्य माधव कन्दली ने महाभारत के 'राजसूय-यज्ञ' के प्रसंग को लेकर 'राजसूय-यज्ञ' काव्य लिखा। माधव कन्दली की असमीया रामायण का जिक्र किया जा चुका है। माधव कन्दली की शैली प्रवाहपूर्ण तथा प्रांजल है और उसने जटिल संस्कृत शब्दों का सरल असमीया रूपान्तर कर दिया है। शंकरदेव के अन्य समसामयिक कवि अनन्त कन्दली ने 'भारत-सावित्री' काव्य की रचना की। उन्नीसवीं सदी के पूर्वार्ध में गोपीनाथ पाठक ने महाभारत के द्रोणपर्व तथा पौष्यपर्व का रूपान्तर असमीया में प्रस्तुत किया। इनके अतिरिक्त सूर्यरवारि दैवज्ञ ने महाभारत के एक प्रसंग को लेकर 'खटासुरबध' की रचना की। उनीसवीं सदी के अंत में रमाकान्त चौधरी ने 'अभिमन्युवध-काव्य' में द्रोणपर्व की प्रसिद्ध घटना अभिमन्युवध को काव्यबद्ध किया। इनके अतिरिक्त अंकीय नाट्य परम्परा तथा आधुनिक नाटकों में भी महाभारत की कतिपय घटनाओं पर नाटक लिखे और खेले गये हैं।

**बँगला**

बँगला में रामायण के रूपान्तरों की तरह महाभारत के भी कई रूपान्तर मिलते हैं। महाभारत के प्रथम बँगला रूपान्तरकार भारद्वाज ब्राह्मण संजय थे। डॉ. दिनेशचन्द्र सेन के अनुसार ये संजय संभवतः कृत्तिवास के समसामयिक थे। अतः प्रथम बँगला महाभारत का रचनाकाल १४वीं शती उत्तरार्ध है। संजय ने अपनी रचना के विषय में कहा है कि महाभारत अन्धकार का महासागर है, उसे संजय ने उज्ज्वल पांचाली (बँगला पद्य) में रूपान्तरित किया है।

"अति अन्धकार ये महाभारत सागर।
पांचाली संजय ताक करिल उज्जल।।"

संजय की रचना में शौर्य-प्रसंग प्रभावोत्पादक ढ़ंग से वर्णित है। कर्णपर्व में कर्ण के प्रति शल्य की कटूक्तियाँ मार्मिक बन पड़ी हैं। 'हे कर्ण, तुम उसी तरह अर्जुन से लड़ना चाहते हो, जैसे सर्प गरुड से लड़ना चाहे। चन्द्रमा समुद्र के उस पार है, तुम बिना नाव के समुद्र पार कर चन्द्रमा को पकड़ना चाहते हो। मेढ़क गंभीर मेघ गर्जना की नकल करना चाहता है। तुम्हारा सारा प्रयास ऐसा ही है।"[1] संजय की रचना के बाद बंगाल के नवाब नुसरत खाँ की प्रेरणा से एक अन्य महाभारत लिखा गया था, जिसका संकेत कवीन्द्र परमेश्वर ने अपने महाभारत में किया है। पर यह रचना उपलब्ध नहीं है। कवीन्द्र परमेश्वर का 'महाभारत' (१५वीं-१६वीं शती) पंच गौड के बादशाह हुसेनशाह के सेनापति परागल खाँ के कहने से रचा गया था। यह रचना इसलिए 'परागल महाभारत' के नाम से भी प्रसिद्ध है। कवीन्द्र परमेश्वर ने स्त्रीपर्व तक १७००० श्लोकों में 'महाभारत' की रचना की, किन्तु वे इसे पूरा नहीं कर पाये। बाद में परागल खाँ के बेटे छूती खाँ ने अन्य कवि श्रीकरण नन्दी से 'अश्वमेधपर्व' का बँगला रूपान्तर करवाया। इस महाभारत के अतिरिक्त बँगला में संम्पूर्ण महाभारत के रूपान्तरों में षष्ठिवर रामेश्वर नन्दी, त्रिलोचन चक्रवर्ती, नित्यानन्द घोष, निमाई दास, बल्लभदेव तथा भृगुराम दास हैं। इनमें नित्यानन्द दास का 'महाभारत' बहुचर्चित है। जहाँ पूर्वी बँगाल में कवीन्द्र परमेश्वर का महाभारत अधिक प्रचार में था, वहाँ पश्चिमी बँगाल में नित्यानन्द घोष के महाभारत का विशेष प्रचार था। इस महाभारत में अनेक प्रभावोत्पादक तथा मार्मिक स्थल हैं। स्त्रीपर्व का गाँधारी विलाप विशेष मार्मिक बन पड़ा है। कृष्ण के प्रति गाँधारी की उक्तियाँ हृदयस्पर्शी हैं।[2] "हे कृष्ण, देखो, मेरी वे पुत्रवधुयें जिन्हें सूर्यचन्द्र भी नहीं देख पाते थे, जिनके शरीर शिरीष से कोमल हैं, फूट-फूट कर रो रहीं हैं। ये मुक्तमूर्धजा होकर कुरुक्षेत्र में आ गई हैं-इनमें से कई ने

---

१. दे. सेनः बैंगाली लेंग्वेज एंड लिटरेचर पृ. १८७
२. दे. सेनः नुसरत खान। "रचाइल पंचाली ये गुणेर निदान" वही पृ. १८६

शोकाविष्ट होकर हाथों में शस्त्र ले लिये हैं और और वीरों की तरह उन्मत्त नृत्य कर रही हैं। मैं इसे सहन नहीं कर पाता, मुझे कहीं शान्ति नहीं मिल रही।"

बाद में काशीरामदास का 'महाभारत' बंगाल में कृत्तिवास की रामायण की तरह इतना प्रसिद्ध हो गया कि इसने सभी महाभारत-कारों से अधिक ख्याति पाई है। काशीराम दास का नित्यानन्द दास के प्रति ऋण डॉ. सेन ने स्वीकार किया है। काशीरामदास ने केवल 'विराटपर्व' तक रचना की है, बाद में उसके भतीजे नन्दराम ने इसे पूरा किया। काशीरामदास (१७वीं शती) का जन्म बर्दवान जिले के सिंगी गाँव के कायस्थकुल में हुआ था। वह मात्र विराटपर्व के कुछ भाग तक महाभारत की रचना कर पाया। इस अंश से काशीरामदास की काव्य-प्रतिभा की उदात्तता का बखूबी परिचय मिलता है। इनके दत्तक पुत्र ने अपने अंश में नित्यानंद घोष के उपरिवर्णित महाभारत के कई अंशों को मिलाकर तथा कुछ अंश स्वतन्त्र रचकर महाभारत को पूरा किया।

उपर्युक्त रचनाकारों के अतिरिक्त कुछ बँगला कवियों ने महाभारत के कुछ पर्वों की रचना की है, यथा-

सरन का आदिपर्व, राजेन्द्र दास का आदिपर्व, गोपीनाथ दत्त का द्रोणपर्व, द्वैपायनदास का द्रोणपर्व, तथा आनन्द मिश्र, गंगादास सेन, द्विज रामचन्द्र खान, द्विज कृष्णराम, द्विज रामकृष्ण, भरत पण्डित आदि कृत आश्वमेधिकपर्व के अनेक रूपान्तर मिलते हैं। लोकनाथ दत्त तथा मधुसूदन नापित ने 'नलदमयन्ती' के प्रकरण पर काव्य लिखे हैं और शिवचन्द्र सेन ने सावित्री की कथा को महाभारत से लेकर बँगला में रचना प्रस्तुत की है। सोलहवीं शती में पीताम्बरदास ने भी नलदमयन्ती आख्यान की रचना की है और राजेन्द्र दास ने 'शकुन्तला' की कथा को काव्यबद्ध किया। महाभारत के दो गद्यानुवाद बँगला में प्रसिद्ध हैं जो बर्दमान के महाराज तथा काली-प्रसन्न सिन्हा की प्रेरणा से किये गये थे तथा उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्ध में प्रकाशित हुए थे।

महाभारत के प्रसंगों को लेकर प्रसिद्ध बँगला नाटककार गिरीशचन्द्र घोष ने 'अभिमन्युवध' 'पाण्डवेर अज्ञातवास' तथा 'पाण्डवगौर' नाटकों की रचना तथा मंचन प्रस्तुत किये। कवीन्द्र-रवीन्द्र ने महाभारत के 'चित्रांगदा' तथा अर्जुन वाले प्रसंग को लेकर 'चित्रांगदा' गीतिनाट्य की रचना प्रस्तुत की तथा 'कचओ देवयानी,' 'गाँधारीर आवेदन,' 'कर्ण-कुन्ती-संवाद' आदि स्वतन्त्र कवितायें लिखी हैं। आधुनिक युग में नवीन चन्द्र सेन ने महाभारत-युद्ध तथा उसके बाद हरिवंशपुराण के कृष्ण-चरित्र से जुड़ी घटनाओं को लेकर तीन काव्य लिखे हैं-'कुरुक्षेत्र', 'रैवतक' तथा 'प्रभास'। प्रसिद्ध कथाकार परशुराम (राजशेखर बसु) ने रामायण की भाँति महाभारत का भी संक्षिप्त गद्य रूपान्तर प्रस्तुत किया है।

## उड़िया

उड़िया साहित्य में प्रथम 'महाभारत' सरलादास (१५वीं शती) द्वारा निबद्ध है, जिनकी दो और कृतियाँ 'विलंकारामायण' तथा 'चंडीपुराण' भी उपलब्ध हैं। सरलादास की जन्मतिथि ज्ञात नहीं है, पर उनका रचनाकाल पन्द्रहवीं शती का उत्तरार्ध माना जाता है। बताया जा चुका है कि ये उड़ीसा के राजा कपिलेश्वर गजपति की सेना में सैनिक थे और जाति से शुद्र थे। वे स्वयं को शुद्र मुनि कहते हैं। इनका 'महाभारत' विशालकाय ग्रन्थ है, जिसमें लगभग ८३ हजार द्विपदियाँ मिलती हैं। संस्कृत महाभारत की तरह यह भी १८ पर्वों में है किन्तु पर्वों के नामकरण में कहीं-कहीं अंतर है। सरलादास के महाभारत का पर्व-क्रम यह है:-आदिपर्व, मध्यपर्व, सभापर्व, वनपर्व, विराटपर्व, उद्योगपर्व, भीष्मपर्व, द्रोणपर्व, कर्णपर्व, शल्यपर्व, गदापर्व, कैनाशिकापर्व, नारीपर्व, शांतिपर्व, आश्रमिकापर्व, अश्वमेधपर्व, मुसलीपर्व, स्वर्गारोहणपर्व। इसमें हरिवंश बाला खिल भाग नहीं मिलता। आरंभ में 'आदिपर्व' में पुरी के भगवान् जगन्नाथ की लंबी स्तुति है। ग्रन्थ का आरंभ संभवतः कवि ने प्रौढ़ावस्था में किया था, क्योंकि भीष्मपर्व तथा द्रोणपर्व में वे अपने वृद्ध होने का जिक्र करते हैं।

मूल महाभारत से सरलादास के रूपान्तर में यह भेद है कि इसमें अनेक आख्यानोपाख्यान नीतिकथायें, नैतिक और दार्शनिक उपदेशों को कवि ने छोड़ दिया है। समूची 'भगवद्गीता' का प्रसंग यहाँ केवल दो पद्यों में मिलता है। शांतिपर्व में भीष्म द्वारा युधिष्ठिर को दिये गये उपदेश को वे अपने ढ़ंग से अतिसंक्षिप्त रूप में प्रस्तुत करते हैं। उन्होंने आदिपर्व के ठीक बाद में मध्यपर्व नाम से लगभग १५ हजार छन्दों का नया पर्व जोड़ा है। इसी तरह सभापर्व में पाण्डवों के दिग्विजय की कथा को मूलरूप में २१८ श्लोकों में निबद्ध किया है। सरलादास की कृति में कथावस्तु तेरह हजार श्लोकों में वर्णित है, जहाँ सरलादास ने विविध प्रदेशों का विस्तार से वर्णन किया है। इसी तरह 'वनपर्व' में मूल महाभारत के बीस लम्बे वर्णन छोड़ दिये गये हैं और उड़िया कवि ने स्वयं २४ मौलिक वर्णन जोड़ दिये हैं। इस प्रकार सरलादास की कृति मूल संस्कृत आर्ष महाकाव्य पर आधृत होते हुए भी पृथक् रचना है, अनुवाद नहीं। द्रौपदी स्वयंवर के प्रसंग में सरलादास ने यह मौलिक योजना की है कि यहाँ केशिनी नामक दासी गवाक्ष में बैठी द्रौपदी को एक राजा का गुणवर्णनसहित परिचय देती है।

महाभारत-युद्ध के मूल में सरलादास ने भीम तथा दुर्योधन के परस्पर द्वेष के विषय में एक कहानी गढ़ी है। कौरव और पांडव एक साथ झिमटी खेल खेलते थे, जिसमें भीम की शक्ति के कारण कौरव सदा हारते थे। फलतः चिढ़कर दुर्योधन सभा में युधिष्ठिर आदि को धर्मपुत्र, पवनपुत्र, इन्द्रपुत्र तथा अश्विनीपुत्र कहता था। भीम को यह बुरा लगता था। उसने कृष्ण से इस कष्ट के निवारण का उपाय पूछा और कृष्ण ने कहा - "तुम भी उसे

गोलकपुत्र कहा करो"। दुर्योधन ने 'गोलक' का अर्थ गान्धारी से पूछा तो उसे बताया कि अंधे धृतराष्ट्र से विवाह से पूर्व उसका विवाह पहले गोलक के पेड़ से करा दिया गया था। यह टोटका इसलिये किया गया था क्योंकि गान्धारी का जन्म अमावस्या के दिन होने के कारण कोई राजा विवाह नहीं करता था। दुर्योधन को 'गोलक' का अर्थ तब ज्ञात हुआ कि 'गोलक-पुत्र' का अर्थ 'विधवापुत्र' है। क्रुद्ध होकर दुर्योधन ने अपने नाना और निन्यानवें मामाओं को मार डाला पर सौवाँ मामा शकुनि अपनी बुद्धिमता के कारण बच गया और दुर्योधन का सलाहकार बना।

सरलादास की कविता के प्रमुख भाव प्रेम तथा वीरता है। कहीं-कहीं उनका श्रृंगार वर्णन अमर्यादित हो जाता है।[1] कवि की भौगोलिक जानकारी की समीक्षकों ने प्रायः चर्चा की है। कवि का उड़ीसा के प्रति इतना मोह है कि उसने पाण्डवों की उड़ीसा-यात्रा तक का उल्लेख किया है और एक शाप से मुक्त होने के लिए युधिष्ठिर को उड़ीसा के एक गाँव के बनिये की पुत्री से विवाह करते चित्रित किया है। यद्यपि उड़िया में 'महाभारत' के अन्य रूपान्तर भी मिलते हैं, तथापि सरलादास की रचना ही उड़िया समाज में विशेष आदृत है।

अन्य उड़िया महाभारतों में विश्वम्भरदास (१७वीं शती) का 'चित्रित महाभारत', राजा कृष्ण सिंह (१८वीं शती) का महाभारत तथा गोपीनाथ दास का 'टीका महाभारत' (संक्षिप्त महाभारत) (१७वीं शती) प्रसिद्ध हैं।

उड़िया में महाभारत-कथा तथा उसके आख्यानों पर भी स्वतन्त्र रचनायें मिलती हैं। भीम धीवर ने 'भारतसावित्री' तथा 'कपटपाश' ये दो रचनायें प्रस्तुत की हैं। प्रथम में महाभारत-कथा तथा द्वितीय में द्यूतक्रीड़ा वाला प्रसंग वर्णित है।

आधुनिक युग में राधानाथ राय ने महाभारत से जुड़े दो काव्य निबद्ध किये हैं- 'दुर्योधन रक्तनदीसंतरण' तथा 'बाण-हरण'। महाभारत के प्रसंगों को लेकर नाटक भी लिखे गये हैं जिनमें राधामोहन राजेन्द्र देव का 'पाँचाली-पट्टापहरण' नाटक प्रसिद्ध है।

## हिन्दी

हिन्दी साहित्य में महाभारत से संबद्ध प्राचीनतम रचना विष्णुदास का 'स्वर्गारोहरणपर्व' है, जिसका रचनाकाल इतिहासकारों ने १४९२ वि. सं. माना है। यह रचना सूरदास से भी कोई पचास वर्ष प्राचीन है। विष्णुदास ने अन्य पर्वों का भी रूपान्तर हिन्दी में किया था या नहीं इसके बारे में कोई जानकारी नहीं मिलती। यह रचना ब्रजभाषा में चौपाई-दोहा छन्दों में निबद्ध है। इन्हीं विष्णुदास ने हिन्दी में प्रथम रामायण भी निबद्ध की है।

१. दे. कृष्णचन्द्र पाणिग्रहीः सरलादास (हिन्दी अनुवाद) (साहित्य अकादमी) पृष्ठ २२

२. स्वर्गारोहरण की कथा पढ़ै सुनै जो कोइ। अष्टादशौ पुराण को ताहि महाफल होई।।
खोज रिपोर्ट सनु २६-३१ पृ. ६५७-५८

श्रीमद्भगवद्गीता का प्राचीनतम हिन्दी रूपान्तर किसी नाथ पंथी साधु मेघनाथ की 'भगवतगीताभाषा' है जिसका रचनाकाल १५५७सं. माना गया है। इसका हस्तलेख आर्य पुस्तकालय, नागरी प्रचारिणी सभा काशी में है। यह अनुवाद प्रायः पंचदशमात्रिक चौपाई छन्द में निबद्ध है।[1]

सूरदास के सूरसागर के प्रथम स्कन्ध में महाभारत के प्रसंगों से जुड़े कुछ पद मिलते हैं, किन्तु सूर के इन पदों का आधार आर्ष महाकाव्य न होकर 'श्रीमद्भागवत' में वर्णित प्रसंग हैं। महाभारत के प्रथम हिन्दी रूपान्तर के रूप में प्रायः कुलपति मिश्र के 'द्रोणपर्व' का इतिहासकारों ने उल्लेख किया है। यह रचना अभी अप्रकाशित है।

हिन्दी में समग्र 'महाभारत' तथा 'हरिवंश-पुराण' का अनुवाद काशीनरेश. उदितनारायण सिंह के राजकवि गोकुलनाथ (१९वीं शती) ने प्रस्तुत किया, जिसमें उन्हें अन्य दो राजकवियों गोपीनाथ तथा मणिदेव का सहयोग मिला था। हिन्दी में सबसे अधिक ख्याति सबल सिंह चौहान के 'महाभारत' की है, इन्होंने अपने रूपान्तर को सं.१७८१ में पूरा किया था और ये औरंगजेब के दरबारी सामन्त मित्रसेन के आश्रित कवि थे। से संभवतः इटावा जिले के किसी जमींदार के आश्रित या स्वयं जमींदार थे। इनकी रचना में वीररस के प्रसंगों का सुन्दर वर्णन मिलता है।[1]

इसी युग का अन्य 'महाभारत' रूपान्तर हिन्दी में छत्रसिंह कायस्थ द्वारा किया गया है, जिसका रचनाकाल सं. १७५७ है। इससे पूर्व वृंद कवि ने (१७वीं शती वि.) 'भारत-कथा' नाम से महाभारत के कुछ प्रसंगों को लेकर रचना की थी जो महाभारत का समग्र रूपान्तर नहीं है।

प्रसिद्ध रीतिकालीन कवि गुमान मिश्र ने महाभारत के नल-दमयंती प्रसंग को लेकर निबद्ध संस्कृत काव्य 'नैषध' का हिन्दी रूपान्तर किया है।

महाभारत के 'आश्वमेधिकपर्व' को लेकर संस्कृत में एक स्वतन्त्र रचना 'जैमिनिपुराण' या 'जैमिनीयाश्वमेध' उपलब्ध है। अवध-निवासी पंडित सरजू राम ने इस प्रसंग को लेकर 'जैमिनीपुराणभाषा' की रचना की, जिसका रचनाकाल १९वीं शती वि. है। इनमें अर्जुन तथा बभ्रुवाहन के युद्ध का वर्णन सुन्दर बन पड़ा है।

आधुनिक युग में मैथिलीशरण गुप्त ने खड़ी बोली में 'महाभारत' के प्रसंगों को लेकर कई रचनायें प्रस्तुत की हैं। मूल महाभारत कथा से जुड़ी उनकी रचनायें हैं:-'जयद्रथवध', 'हिडिम्बा' तथा 'सैरन्ध्री' तथा दुष्यन्त-शकुन्तला के प्रणय-प्रसंग को लेकर उन्होंने 'शकुन्तला' काव्य की रचना की है। पं. द्वारिका प्रसाद मिश्र ने तुलसीदास के रामचरितमानस की शैली

---

१. अभिमनु धाइ खड्ग परहारे। सनमुख जेहि पायो तेहि मारे।
भूरिश्रवा बान दस छाटे। कुंवर हाथ के खडगहि काटे।।
अर्जुनसुत इमिमार किय, महावीर परचण्ड।
रूप भयानक देखियत, जिमि जम लीन्हें दण्ड।। महाभारत (द्रोणपर्व)

में अवधी भाषा में, 'कृष्णायन' की रचना की है जिसमें श्रीमद्भागवत के बाल तथा किशोर कृष्ण-चरित्र की अपेक्षा महाभारत के राजनीतिज्ञ कृष्ण का चरित्र विस्तार से वर्णित किया गया है। छायावादोत्तर युग में श्री रामधारी सिंह 'दिनकर' ने महाभारत पर आधृत दो महाकाव्यों की रचना की है-'कुरुक्षेत्र' तथा 'रश्मिरथी'। प्रथम रचना में युद्ध और शान्ति की समस्या का युद्ध के भीषण प्रभाव का काव्यबद्ध आकलन है। द्वितीय में "कर्ण" के वीरोचित किन्तु समाज द्वारा उपेक्षित अन्तर्द्वन्द्वात्मक चरित्र का तथा उसके शौर्य का सुन्दर वर्णन मिलता है। दिनकर की ये दोनों कृतियाँ अत्यधिक चर्चित हैं। प्रसिद्ध नाटककार पं. लक्ष्मीनारायण मिश्र ने भी "कर्ण" के चरित्र को लेकर एक काव्य लिखा है, पर वे इसे पूरा न कर पाये।

महाभारत के कथा-प्रसंगों को लेकर हिन्दी में कई नाटकों की रचना हुई है। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने संस्कृत के 'धनंजयविजय' नाटक का हिन्दी रूपान्तर तथा पं. बालकृष्ण भट्ट ने भट्टनारायण के संस्कृत नाटक 'वेणीसंहार' का हिन्दी रूपान्तर प्रस्तुत किया। कवीन्द्र-रवीन्द्र के बँगला गीतिनाटक 'चित्रांगदा' का हिन्दी रूपान्तर गोपालराम गहमरी ने किया है। आधुनिक युग में श्री माखनलाल चतुर्वेदी ने 'कृष्ण' तथा 'अर्जुन' के युद्ध के प्रसंग को लेकर 'कृष्णार्जुनयुद्ध' नाटक की रचना की। श्री जयशंकर प्रसाद ने महाभारत के आदिपर्व के 'नागयज्ञ' प्रसंग को लेकर 'जनमेजय का नागयज्ञ' नाटक लिखा। पं. उदयशंकर भट्ट ने 'अंबा' नाटक में अंबा (शिखण्डी) की भीष्म की प्रतिशोध-भावना का सुन्दर अंकन किया है तथा 'मत्स्यगन्धा' गीति-नाट्य में भीष्म की विमाता सत्यवती के सुखमय तथा विषादमय जीवन की मार्मिक कथा का गीतिनाट्यमय अंकन है। अन्य नाटकों में कैलासनाथ भटनागर की 'भीमप्रतिज्ञा' विपिनकुमार अग्रवाल का 'सूतपुत्र' विशेष प्रसिद्ध है। हिन्दी में भास के 'पंचरात्र' 'मध्यमव्याभोग' आदि नाटकों के रूपान्तर श्रीब्रजजीवन दास ने किये हैं। आधुनिक युग के रचनाकारों में धर्मवीर भारती ने महाभारत के प्रसंग को लेकर धृतराष्ट्र, अश्वत्थामा, युयुत्सु तथा कृष्ण जैसे चरित्रों का मिथकीय अर्थवत्ता देते हुए-'अंधायुग' गीतिनाट्य की रचना की है, जिसके सफल मंचन कई बार किये जा चुके हैं।

इधर महाभारत की सम्पूर्ण कथा को लेकर नरेन्द्र कोहली ने कई धारावाहिक औपन्यासिक कृतियाँ प्रस्तुत की हैं तथा श्री हनुमान् प्रसाद 'मनु शर्मा' ने द्रोण, द्रौपदी, कर्ण आदि महाभारतीय पात्रों के अंतर्द्वन्द्वात्मक चरित्रों को लेकर 'द्रोण की आत्मकथा', 'द्रोपदी की आत्मकथा', 'कर्ण की आत्मकथा' उपन्यासों की सृष्टि की है।

## गुजराती

गुजराती में सोलहवीं सदी के मध्य से ही गुजराती कवियों का ध्यान महाभारत के गुजराती रूपान्तंरण की ओर जाने लगा था, किन्तु महाभारत-कथा का सम्पूर्ण रूपान्तरण गुजराती में प्रेमानन्द ने अठारहवीं शती के उत्तरार्ध में किया। वैसे इससे भी पूर्व नाकर (१६०० वि.) ने महाभारत के कतिपय अंशों को गुजराती में रूपान्तरित किया था। इस

दृष्टि से गुजराती महाभारत के प्रथम रचनाकार प्रेमानन्द ही माने जाते हैं, जिन्होंने 'रामायण' का भी गुजराती रूपान्तर प्रस्तुत किया है। इनके अतिरिक्त प्रेमानन्द ने महाभारत के कई प्रसंगों को लेकर स्वतन्त्र काव्यों की भी रचना की है यथा-'चन्द्रहासाख्यान' (१७२७ वि.), 'द्रौपदीस्वयंवर' (१७३६ वि.), 'नलोपाख्यान' (१७४१ वि.) तथा 'सुभद्राहरण' (१७५८वि.)। इनमें 'द्रौपदी स्वयंवर' तथा 'सुभद्रा-हरण' की कथा महाभारत के अनुसार है, किन्तु 'नलोपाख्यान' में कवि ने निजी मौलिकता का अधिक परिचय दिया है। यह रचना गुजराती की अत्यधिक प्रसिद्ध आख्यान काव्य है, जिसमें कवि की प्रतिभा का चरम उत्कर्ष प्रकट हुआ है। नलोपाख्यान को लेकर प्रेमानन्द से भी पहले 'भालण' (१६वीं शती वि.) का आख्यान काव्य मिलता हैं, जिसने दुर्वासा के प्रसंग को लेकर 'दुर्वासाख्यान' की भी रचना की है। गुजराती में आख्यान काव्यों का सूत्रपात करने वाले भालण ही हैं। प्रेमानन्द पर इनका स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। प्रेमानन्द के पुत्र वल्लभ ने भी गुजराती में महाभारत के कतिपय प्रसंगों को लेकर आख्यान काव्य निबद्ध किये हैं, जैसे 'दुःशासनरुधिरपानाख्यान' (१७६८ वि), 'कुन्ती-प्रसन्नाख्यान' (१८३७वि.) 'युधिष्ठिरवृकोदरोपाख्यान' आदि। प्रेमानन्द के प्रसिद्ध शिष्य रत्नेश्वर ने 'शिशुपालवध' आख्यान काव्य की रचना की। इन्हीं दिनों कवि सामलभट्ट ने 'द्रौपदीवस्त्रहरण' काव्य निबद्ध किया। इन सामलभट्ट की एक कृति रामायण के 'रावणमन्दोदरी-संवाद' को लेकर भी मिलती है।

आधुनिक युग के प्रसिद्ध गुजराती कवि नानालाल ने 'कुरुक्षेत्र' महाकाव्य में कौरव-पाण्डवयुद्ध का वर्णन किया है। गुजराती के प्रसिद्ध उपन्यासकार कन्हैयालाल माणिकलाल मुन्शी की पत्नी लीलावती मुन्शी ने द्रौपदी के चरित्र को आधार बनाकर 'रेखाचरित्र' की रचना की है। इनके अतिरिक्त अन्य गुजराती कवियों, नाटककारों और गद्य लेखकों ने भी महाभारत के प्रसंगों को लेकर फुटकर रचनायें की हैं, इनमें बटुभाई लालभाई उमरवाडिया के महाभारत से संबद्ध एकांकी नाटक प्रसिद्ध हैं, जिनका संग्रह 'मत्स्यगन्धा अणे गांगेय' शीर्षक नाटक-संकलन में किया गया है।

## मराठी

मराठी भाषा में महाभारत से संबद्ध प्राचीनतम कृति संत ज्ञानेश्वर का 'महाभारत' के भीष्मपर्व के प्रसिद्ध दार्शनिक अंश 'श्रीमद्‌भगवद्‌गीता' पर छंदोबद्ध रूपान्तर 'ज्ञानेश्वरी' है। संत ज्ञानेश्वर (१२वीं शती वि.) की यह रचना भगवद्‌गीता का मराठी अनुवाद न होकर स्वतन्त्र दार्शनिक ग्रन्थ है, जिसमें काव्यात्मक शैलीशिल्प का उदात्त स्वरूप परिलक्षित होता है। यह रचना न केवल मराठी साहित्य अपितु समग्र भारतीय साहित्य के परिगणित आकर ग्रन्थों में एक है।

मराठी में 'महाभारत' का प्रथम रूपान्तर मुक्तेश्वर (१७वीं शती वि.पूर्वार्ध) का मिलता है। मुक्तेश्वर ने 'महाभारत' के अतिरिक्त 'रामायण' का भी मराठी रूपान्तर प्रस्तुत

किया था। मुक्तेश्वर ने महाभारत के कतिपय चुने पर्वों का ही रूपान्तर प्रस्तुत किया है और आख्यानोपाख्यानों में प्रमुख ही लिये हैं। शांतिपर्व के विस्तृत अंशों को भी संक्षिप्त कर दिया है। यह रचना ओवी छन्द में निबद्ध है और इसकी रचना कवि ने प्रौढावस्था में की जान पड़ती है, क्योंकि इसमें एक ओर कवि का परिपक्व अध्ययन तथा अभ्यास प्रतिफलित मिलता है, दूसरी ओर इसकी शैली उदात्त तथा निर्दोष तथा वर्णन शैली प्रवाहपूर्ण है।

'महाभारत' के दूसरे प्रसिद्ध रूपान्तरकार प्रसिद्ध मराठी कवि मोरोपन्त या मयूरेश्वर है जिन्होंने 'रामायण' कथा को लेकर १०८ रामायण काव्य लिखे हैं। मराठी में मुक्तेश्वर तथा मोरोपन्त के 'महाभारत' के अतिरिक्त एक दर्जन से भी अधिक रूपान्तर हैं। इनमें अधिकांश रचनाकारों ने 'महाभारत' के कतिपय पर्वों को ही प्रायः 'ओवी' छंद में रूपान्तरित किया है। इनमें मराठी का प्रसिद्धतम 'महाभारत' श्रीधर का है जो 'पाण्डव-प्रताप' नाम से अधिक ख्यात है, इसमें लगभग तेरह हजार ओवी छंदों में सभी अठारह पर्वों की महाभारत-कथा वर्णित है। अन्य प्रसिद्ध कृति शुभानन्द (१८वीं शती वि.) का 'महाभारत' है, जिसमें मूल ग्रन्थ के कतिपय अंश ही रूपान्तरित मिलते हैं।

मध्ययुगीन मराठी साहित्य में महाभारत के कतिपय प्रसंगों को लेकर स्वतन्त्र काव्य भी निबद्ध किये गये हैं। इनमें सबसे अधिक चर्चित रचना रघुनाथ पण्डित का 'दमयन्ती-स्वयंवर' है, जो काव्य-कौशल की दृष्टि से अतीव मनोहारी काव्य है। यह रचना संस्कृत के महाकवि श्रीहर्ष के 'नैषधीयचरित' से प्रभावित है। अन्य काव्यों में अनन्तराय (१८वीं शती वि.) की रचनायें 'दुर्वासा-यात्रा', 'द्रौपदीवस्त्राहरण' आदि हैं, जिनका वर्ण्य विषय महाभारत के जुड़े प्रसंग हैं। अनन्तराय की रचनायें प्रवाह-पूर्ण कटिबन्ध (काटव) शैली में निबद्ध हैं।

आधुनिक युग में 'महाभारत' को मराठी गद्य में श्री चिपलूणकर ने रूपान्तर किया है, जो अत्यधिक चर्चित रचना है। महाभारत के प्रसंगों को लेकर मराठी में कई नाट्य रचनायें मिलती हैं और उनका समय-समय पर मराठी रंगमंच पर अभिनय भी होता रहा है और आज भी इनका अभिनय मराठी जनता में लोकप्रिय है। इन नाटकों के रचयिताओं में अन्ना किर्लोस्कर, पन्त प्रतिनिधि, सरनायक, काणे आदि विशेष चर्चित हैं। किर्लोस्कर ने दुष्यन्त तथा शकुन्तला के आख्यान के आधार पर 'शकुन्तला' नाटक तथा अर्जुन द्वारा सुभद्रा के हरण के प्रसंग को लेकर 'सौभद्र' नाटक की रचना की है, जिनके कई बार सफलतापूर्वक मंचन हो चुके हैं। पन्त प्रतिनिधि का 'द्रौपदीवस्त्रहरण' तथा 'भीष्मप्रतिज्ञा', सरनायक का 'द्रौपदीस्वयंवर' तथा काणे का 'नल-दमयन्ती' नाटक विशेष प्रसिद्ध हैं।

'महाभारत' के प्रसंगों को लेकर कुछ उपन्यास या कादम्बरियाँ भी मिलती हैं, जिनमें विशेष प्रसिद्ध रचना विष्णु सखाराम खाँडिलकर की 'ययाति' कादम्बरी है, इसमें ययाति, शर्मिष्ठा, देवयानी तथा पुरु से जुड़ी कथा के माध्यम से ययाति की अतृप्त भोगलिप्तता को प्रमुख तथ्य बनाकर मिथकीय शैली में आज के युग की भोगलिप्सा की भर्त्सना की गई है।

## तमिल

तमिल में महाभारत का सर्वप्रथम रूपान्तर पेरून्देवनार का मिलता है, जिन्हें कतिपय तमिल विद्वान् 'संगम युग' का कवि मानते हैं, किन्तु अधिकतर विद्वान् इनका समय ११ शती वि. मानते हैं। तमिल में महाभारत के मध्ययुगीन अन्य रूपान्तर नहीं मिलते। आधुनिक युग में एम.बी. रामानुजारियम् ने संपूर्ण महाभारत का तमिल गद्य में रूपान्तर प्रस्तुत किया है। इसके अतिरिक्त चक्रवर्ती राजगोपालाचारी ने भी 'वियासर विरुण्डु' शीर्षक से 'महाभारत' का संक्षिप्त तमिल गद्य रूपान्तर प्रस्तुत किया था, जिसका अंगरेजी संस्करण भी निकला है। महाभारत के कतिपय प्रसंगों को लेकर भी काव्य आदि इधर लिखे गये हैं, जिनमें प्रसिद्ध तमिल कवि सुब्रह्मण्य भारती की रचना 'पांजालियिन शपतम्' उल्लेखनीय है, जिसमें कीचक-प्रसंग को लेकर पाण्डवों की भर्त्सना की गई है।

**तेलुगु**-तेलुगु 'महाभारत' के आद्य कवि नन्नय्य भट्ट (११वीं शती वि.) हैं, जो राजा राजराजनरेन्द्र के कुलगुरु थे। यह कृति उपलब्ध तेलुगु साहित्य की पहली कृति है। नन्नय्य ने महाभारत के केवल ढाई पर्वों आदि, सभा और आधे के लगभग अरण्य पर्व (वनपर्व) का ही रूपान्तर प्रस्तुत किया है। ननय्य की भाषा शैली अत्यधिक संस्कृत-गर्भित है। आगे चलकर अन्य कवि तिक्कन्न (१३-१४वीं शती वि.) में ननय्य के अधूरे 'महाभारत' के रूपान्तर को पूरा करने का बीड़ा उठाया। तिक्कन्न ने विराटपर्व से अंत तक के शेष पर्वों का तेलुगु रूपान्तर प्रस्तुत किन्तु उन्होंने भी अरण्यपर्व का अधूरा अंश पूरा नहीं किया। तिक्कन्न वरंगल के राजा गणपतिदेव के समसामयिक थे। ये 'हरि' तथा 'हर' में कोई भेद नहीं मानते थे, अतः अपनी कृति को इन्होंने 'हरिहरनाथ' को समर्पित किया है। तिक्कन्न के अनुवाद के विषय में पी.वी. राजमन्नार का कथन है कि महाभारत की कई प्रभावोत्पादक रोचक घटनाओं के वर्णन में इनकी रचना महर्षि व्यास की मूल रचना से भी काव्यात्मकता तथा नाटकीयता की दृष्टि से बढ़ चढ़ कर है[1]। तिक्कन्न में चरित्र-चित्रण सुन्दर बन पड़ा है और भाषा तथा छन्दोयोजना पर उनका उत्कृष्ट अधिकार है। फलतः वे 'कविब्रह्म' की उपाधि से विभूषित किये गये हैं। तिक्कन्न के बाद १४ वीं शती वि. उत्तरार्ध में 'महाभारत' के अधूरे पड़े 'अरण्यपर्व' के रूपान्तर को अन्य तेलुगु कवि 'एर्रा प्रगड' ने पूरा किया। इस प्रकार सम्पूर्ण महाभारत का रूपान्तर उक्त 'कवित्रयी' द्वारा तेलुगु में किया गया है। इन्होंने 'हरिवंशपुराण' (हरिवंशमु ) महाभारत के खिलपर्व का भी रूपान्तर किया। इनकी अन्य कृतियाँ 'रामायणमु' तथा 'लक्ष्मीनृसिंहपुराणमु' हैं। 'हरिवंश' का अन्य रूपान्तर नाचन सोमन्न (१४वीं शती वि.) ने 'उत्तरहरिवंशमु' नाम से प्रस्तुत किया। सोमन्न की कृति के विषय में श्री हनुमच्छास्त्री का कहना है कि इनमें कविप्रतिभाजनित कल्पनाओं की सजावट प्रचुर मात्रा में है[2]। 'महाभारत' के उक्त रूपान्तर के अतिरिक्त

---

१. पी. वी. राजमन्नारः **तेलुगु लिटरेचर** (माडर्न इण्डियन लैंग्वेजेज १६५७ (पृ.१४५)

२. हनुमच्छास्त्रीः **तेलुगु और उसका साहित्य** पृ.२६

युधिष्ठिर के अश्वमेध से संबद्ध रचना 'जैमिनीयाश्वमेध' का अनुवाद विक्रम की १६वीं शती के पूर्वार्ध में 'जैमिनि-भारतमु' नाम से मिलता है, जिसके रचयिता पिल्ललमर्रि पिनवीरन्न हैं। पिनवीरन्न ने महाभारत के 'शकुन्तलोपाख्यान' को लेकर 'शकुन्तलापरिणयमु' की रचना की है। इन्हीं दिनों श्रीधर कवि ने महाभारत की नल-कथा को लेकर 'नैषध' काव्य की रचना की, जो वस्तुतः संस्कृत के महाकवि श्रीहर्ष के 'नैषधीयचरितम्' का तेलुगु रूपान्तर है।

संस्कृत के श्लिष्ट महाकाव्यों के ढंग पर रामायण, महाभारत तथा कृष्ण की कथाओं को लेकर तेलुगु में कई द्व्याश्रय तथा त्र्याश्रय काव्य भी लिखे गये हैं, जिनमें श्लेष द्वारा दो या तीन कथाओं का एक साथ वर्णन मिलता है। इन पर संस्कृत कवि धनंजय के 'द्व्याश्रय काव्य' तथा कविराज के 'राघवपाण्डवीयम्' का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। इस कोटि के तेलुगु श्लिष्ट काव्य निम्नलिखित हैं, जिनमें महाभारत-कथा मिलती है।

पिंगलि सूरन्न कृत 'राघवपांडवीयमु' (द्व्याश्रय काव्य), एतकूत्ति बालसरस्वती रचित 'राघवयादवपाण्डवीयमु' (त्र्याश्रय काव्य) महाभारत के 'नलोपाख्यान' के साथ राजा हरिश्चन्द्र की कथा को लेकर १७वीं शती वि. में रामराजभूषण कवि ने अन्य द्व्याश्रय काव्य 'हरिश्चन्द्रनलोपाख्यानमु' की रचना की है।

आधुनिक युग में 'महाभारत' के प्रसंगों से संबद्ध नाटक भी लिखे गये हैं। इनमें तिरुपति शास्त्री तथा वेंकटशास्त्री की नाट्य कृतियाँ प्रसिद्ध हैं। महामहोपाध्याय कृष्णमूर्ति शास्त्री ने 'महाभारत' का छन्दोबद्ध अनुवाद प्रस्तुत किया है।

## कन्नड़

कन्नड़ में महाभारत का प्रथम रूपान्तर विक्रम की दसवीं सदी में प्रसिद्ध कवि पम्प ने 'विक्रमार्जुनविजय' नाम से प्रस्तुत किया था, जो 'पम्प-भारत' अथवा 'समस्तभारत' के नाम से भी प्रसिद्ध है। पम्प जैन कवि थे अतः इस महाभारत में कथा का जैन धर्म की मान्यताओं के अनुसार रूपान्तर मिलता है। पम्प ने महाभारत का संक्षिप्तीकरण कर मूल कथा को ही लिया है, किन्तु काव्य की दृष्टि से इसमें वर्णन-शैली तथा चरित्रचित्रण का कौशल कवि-प्रतिभा की उदात्तता का परिचायक है। महाभारत के भीम तथा दुर्योधन के गदायुद्ध के प्रसंग को लेकर रन्न (११वीं शती वि.) ने 'साहस-भीम-विजय' काव्य की रचना की है। अन्य जैन कन्नड़ कवि कर्णपार्य (१२वीं शती वि.) ने बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथ से संबद्ध रचना 'नेमिनाथ पुराण' में कृष्ण, पाण्डव तथा महाभारत युद्ध से जुड़े प्रसंगों को लिया है। ये नेमिनाथ वासुदेव कृष्ण के पितृव्य समुद्रविजय के पुत्र थे, जो युवावस्था में विरक्त हो तीर्थंकर-पदवी को प्राप्त हुए थे।

महाभारत-कथा के मूल अजैन स्वरूप को प्रस्तुत करने का सर्वप्रथम प्रयास कन्नड में सोलहवीं सदी में नारणप्पा ने किया, जो 'कुमार व्यास' के नाम से विशेष प्रसिद्ध हैं। इन्होंने महाभारत के प्रथम दस पर्वों का कन्नड़ रूपान्तर प्रस्तुत किया, जिसे बाद में अन्य

कन्नड़ कवि तिम्मण्ण ने शेष आठ पर्वों का रूपान्तर कर पूरा किया। तिम्मण्ण का यह 'महाभारत' 'कृष्णराय महाभारत' के नाम से प्रसिद्ध है, क्योंकि तिम्मण ने यह रूपान्तर अपने आश्रयदाता कृष्णराय के लिये किया था। इनके अतिरिक्त लक्ष्मण कवि ने भी महाभारत को कन्नड़ में रूपान्तर प्रस्तुत किया, जो 'लक्ष्मणकविभारत' के नाम से प्रसिद्ध है। महाभारत कथा का बाद में भी एक जैन प्रतिसंस्करण मिलता है जिसे शाल्व नामक जैन कन्नड़ कवि ने किया है और यह 'शाल्व भारत' के नाम से जाना जाता है। अठारहवीं शती वि. में कवि लक्ष्मीश ने अपनी प्रसिद्ध रचना "जैमिनि-भारत" निबद्ध की, जिसमें युधिष्ठिर के अश्वमेधयज्ञ से संबद्ध घटनाओं का वर्णन है। यद्यपि इस कृति में महाभारत के अश्वमेधिकपर्व की घटना है, किन्तु इसका आधार महाभारत का यह पर्व न होकर अन्य कृति 'जैमिनीयाश्वमेध' है। फलतः इसमें अनेक ऐसी घटनाओं का वर्णन है जो महाभारत में नहीं है। यह काव्य कन्नड़ साहित्य की विशिष्ट साहित्यिक कृतियों में परिगणित होता है। कृष्णराज वाण्डयर की प्रेरणा से उनीसवीं सदी वि. के अंत में महाभारत का कन्नड़ गद्यानुवाद प्रस्तुत किया गया।

महाभारत के इन रूपान्तरों के अतिरिक्त महाभारत के कतिपय आख्यानों को लेकर स्वतन्त्र काव्यों की भी रचना मिलती है। इनमें कनकदास (१६-१७वीं शती) का 'नलचरित' विशेष प्रसिद्ध है, जो षट्पदी छंद में निबद्ध है। कन्नड की यक्षगान नाट्यपरम्परा विख्यात है। महाभारत के प्रसंगों को लेकर कई यक्षगान रचे और खेले जाते रहे हैं, इनमें शन्तयुया के यक्षगान बहुचर्चित हैं। इनके अतिरिक्त आधुनिक कन्नड़ में महाभारत की घटनाओं पर कई नाटक भी मिलते हैं।

## मलयालम

रामायण की भाँति ही महाभारत का प्रथम रूपान्तर मलयालम भाषा में प्रस्तुत करने का श्रेय तिरूवितांकर त्रावणकोर के 'निरणं' क्षेत्र में उत्पन्न राम पणिक्कर णिरणं को जाता है, जिनका समय विक्रम की सोलहवीं-सतरवीं शती है। इनके अतिरिक्त माधव पणिक्कर णिरणं ने मलयालम में 'श्रीमद्‌भगवद्‌गीता' का रूपान्तर प्रस्तुत किया। इन्हीं दिनों शंकर पणिक्कर निरणं ने भी 'भारतम्' का मलयालम में संक्षिप्त रूपान्तर प्रस्तुत किया।

विक्रम की सतरवहीं शती में संस्कृत के प्रभाव तथा भक्ति आन्दोलन की प्रेरणा से जो साहित्यक क्रांति मलयालम में हुई, उसके अग्रदूत मलयालम के सर्वश्रेष्ठ कवि एडुतच्छन हैं। इन्होंने रामायण, महाभारत, भागवत आदि से अपनी काव्यरचना के लिये प्रेरणा ग्रहण की। इनकी 'अध्यात्मरामायण' का जिक्र हम रामकाव्यकाल-प्रसंग में कर चुके हैं। इनका 'महाभारत' मूल ग्रन्थ का संक्षिप्त भाषान्तर है। पर यहाँ एडुतच्छन ने किसी महत्त्वपूर्ण प्रसंग को नहीं छोड़ा है, यद्यपि यहाँ अनावश्यक आख्यानों को नहीं लिया गया है। उपदेशादि को भी प्रायः छोड़ दिया है, भीष्मपर्व का गीतोपदेश यहाँ केवल चार पंक्तियों में मिलता है। इनकी काव्य-प्रतिभा के विषय में श्रीमती रत्नमयी देवी दीक्षित की इन पंक्तियों का उल्लेख

आवश्यक होगा- "एडुतच्छन की सर्वतोमुखी कल्पना का उन्मेष, कथा-विष्करण का अपार नैपुण्य, भाषा-संस्कृत शब्दों को नीरक्षीरवत् संमिश्रित करने की क्षमता तथा तूलिका चित्रण-चातुर्य भारत में विशेष प्रकाशित है।'[1] एडुतच्छन की समस्त कृतियाँ किलिप्पाट्टु (सारिका-गीत) के नाम से प्रसिद्ध हैं, क्योंकि ये सभी ग्रन्थ भगवती सरस्वती के हाथ में विराजमान सारिका के द्वारा कही गई कहानी के रूप में प्रस्तुत की गई हैं।

मलयालम में कथकलि साहित्य (आट्टकथा) की लम्बी परम्परा मिलती है। इन कथकलि दृश्य-श्रव्य काव्यों का आधार रामायण, महाभारत तथा कृष्ण-कथा के प्रसंग हैं। इन कथकलियों के संवाद शब्दाडंबर तथा रसानुकूल शब्द से समृद्ध होते हैं। महाभारत से संबद्ध प्राचीन कथकलि आट्टकथाओं में विशेष प्रसिद्ध कृतियाँ 'बकवधं' 'किमीर्रिवधं' 'कल्याणसौगन्धिकं' हैं, जो आट्टकथाकार काट्टयं तंपुरान द्वारा निबद्ध है। इन कथकलियों में पद्यभाग संस्कृत में है, किन्तु शेष संवाद मलयालममिश्रित मणिप्रवाल शैली में है। अन्य प्रसिद्ध कथकलिकार उण्णाई वारियर हैं, जिनकी 'नलचरितं' आट्टकथा का आधार महाभारत का नलोपख्यान है। उन्नीसवीं शती के आरम्भ में तिरुवितांकूर राज्य के राजा श्रीरामवर्मा ने भी महाभारत के प्रसंगों पर कई आट्टकथायें निबद्ध की हैं, यथा- 'सुभद्राहरणं', 'राजसूयं' 'बकवध' 'पांचालीस्वयंवर' आदि। एक अन्य कवि रविवर्मन तंपि ने 'कीचक-वधं' तथा 'उत्तरास्वयंवर' आट्टकथाओं की रचना की है। इन स्वतन्त्र आट्टकथाओं के अतिरिक्त प्रसिद्ध संस्कृत नाटककार भास के 'ऊरुभंग', 'मध्यमव्यायोग' और 'दूतवाक्य' के आट्टकथात्मक रूपान्तरण भी मलयालम में मिलते हैं। केरल के कथकलि-मंच पर इन आट्टकथाओं का आज भी प्रदर्शन होता रहता है।

आधुनिक युग में महाभारत के प्रसंगों को लेकर अनेक नाटक कृतियाँ प्रस्तुत की गई हैं। इनमें प्रमुख उल्लेखनीय कृतियाँ निम्नलिखित हैं:-थोट्टकट्टु इक्कवम्म का नाटक 'सुभद्रार्जुनीयम्', जिसमें सुभद्राहरण की घटना है, एन.पी. चेलप्पननायर का नाटक 'कर्णन्' कर्ण की कथा से संबद्ध है। महाकवि उल्लूर का नाटक 'अम्बा' जिसमें काशिराज की ज्येष्ट पुत्री अम्बा के भीष्म द्वारा हरण और उसके द्वारा प्रतिशोध लेने की प्रतिज्ञा करने तथा तदर्थ तपस्या कर वरदान प्राप्त करने की कथा है। अन्य कृतियों में सरदार के. एम. पणिक्कर की रचना 'भीष्मर' जिसमें भीष्म के अंतर्द्वन्द्वात्मक चरित्र को प्रस्तुत किया गया है, तथा चांगनपुषा कृष्णन् पिल्लै की काव्य-कृति 'देवयानी' है, जिसमें कच, देवयानी तथा ययाति की कथा को काव्य-बद्ध कर 'देवयानी' की प्रणयसंबंधी करुण-गाथा को प्रस्तुत किया गया है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि रामायण की अपेक्षा आधुनिक युग के कवियों और रचनाकारों ने महाभारत के प्रसंगों और पात्रों को लेकर प्रभूत साहित्यिक कृतियों की सृष्टि की है और उनके द्वारा आज के मानव की यथार्थ जीवन-पद्धति को भी वाणी देने का प्रयास किया है।

---

१. कैरली साहित्यदर्शन पृ. ७८-७६

# लोक-साहित्य एवं लोक-परम्परा में महाभारत

रामायण की ही भाँति महाभारत ने भी भारतीय साहित्य और संस्कृति को प्रचुर रूप में प्रभावित किया है। संस्कृत के काव्यों तथा नाटकों का उपजीव्य होने के अतिरिक्त, इसने आधुनिक भारतीय भाषाओं पर अपना अमिट प्रभाव छोड़ा है। किम्बहुना, हिन्दी में प्रचलित लोक साहित्य तथा लोक परम्पराओं पर भी इसका प्रभाव स्पष्टतः दृष्टिगोचर होता है।

अधुना महाभारत का जो प्रभाव परिलक्षित होता है उसे हम प्रधानतया दो श्रेणियों में विभक्त कर सकते हैं।

१. लोक-गीतों में महाभारत की कथा का वर्णन।

२. महाभारत के विभिन्न पात्रों के चरित्र चित्रण में परिवर्तन।

लोक-गीतों में महाभारत की जो कथा प्राप्त होती है उसमें मूलकथा से कहीं-कहीं परिवर्तन दिखाई पड़ता है। लोक में महाभारत के प्रधान पात्रों-जैसे कृष्ण, भीम और भीष्म, इनके चरित्र के चित्रण में अनेक नयी वस्तुओं का उद्धरण किया गया है। इसी प्रकार से इन पात्रों के प्रति हमारी भावनाओं में भी परिवर्तन पाया जाता है।

इन्हीं उपर्युक्त शीर्षकों को ध्यान में रखते हुए इस विषय का प्रतिपादन यहाँ स्थानाभाव के कारण अत्यन्त संक्षिप्त रूप में प्रस्तुत किया जाता है।

## कृष्ण-उत्तराखण्ड

गढ़वाल के लोक-साहित्य तथा लोक-जीवन में महाभारत की कथा तथा उसके विभिन्न पात्रों का अमिट प्रभाव दिखाई पड़ता है। इस क्षेत्र में एक विशेष प्रकार के लोक गीत गाये जाते हैं जो 'जागर' के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन 'जागर' गीतों में श्रीकृष्ण जो नदगजी (नागराजा) के नाम से परिलक्षित हैं- को नागवंशी कहा गया है। कृष्ण के बड़े भाई बलदेव को शेषनाग का अवतार माना गया है। इसके अतिरिक्त अनेक ऐसे 'जागर' गीत है जिनमें महाभारत के मूल कथानक में अनेक प्रसंग जोड़ दिये गये हैं। इनमें 'रुक्मिणी-हरण' 'कुसुमा कोलिन', 'गँगू रमोला', और 'सुजू की सुनारी' आदि प्रसंग विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

कृष्ण (नागजा-नागराजा) गढ़वाली लोक-साहित्य और लोक-परम्पराओं में पूर्णतः छाये हुए हैं। गढ़वाल के प्रत्येक गाँव में पशुधन की वृद्धि करने वाले देवता के रूप में इनकी पूजा की जाती है। जब कोई गाय बच्चा देती है तो उसका दूध सर्वप्रथम इसी नागराजा को अर्पित किया जाता है। इस क्षेत्र में कृष्ण को 'बालण देवता' भी कहते हैं। लोक-गीतों में इनका वर्णन प्रचुरता से पाया जाता है। एक गीत में कहा गया है कि जब कृष्ण का मन द्वारका में निवास करते-करते ऊब गया तब वे गढ़वाल चले आये। इस क्षेत्र में कृष्ण के विषय में जो 'जागर' गाये जाते हैं, उनमें राधा की अपेक्षा रुक्मिणी, चन्द्रावली और

सत्यभामा को समधिक महत्त्व दिया गया है। कुछ गीतों में विशेष कर 'कुसुमा कोलिन' और 'सुजू की सोनारी' में कृष्ण की रसिकता तथा कामुकता का वर्णन पाया जाता है[1]।

एक लोकगीत के अनुसार कृष्ण का गढ़वाल में निवास का स्थान मुखीम गाँव के 'सीम' नामक स्थान पर है। यह गाँव आज भी टिहरी गढ़वाल के रमोली पट्टी के अन्तर्गत स्थित है। इस गाँव में नागराज-श्रीकृष्ण का मंदिर है जो आज भी यात्रियों के लिए तीर्थ स्थान है।

'जागर' गीतों के गवैयों को 'जागरी' कहा जाता है। ये जागरी कृष्ण के जन्म की कथा को बड़े ही प्रेम तथा श्रद्धा के साथ गाते हैं। इन गीतों में कृष्ण- जन्म की कथा का जो विवरण दिया गया है वह मूल कथा से कुछ भिन्न है। जैसे गर्भवती देवकी का यमुना से गागर में जल भर लाना, यशोदा को इसकी सूचना मिल जाना, आदि।

रुक्मिणी-हरण के लिए कृष्ण को काफी संघर्ष करना पड़ा था, परन्तु इन जागरों में इस संघर्ष का उल्लेख बिल्कुल ही नहीं पाया जाता। चन्द्रावली-हरण की कथा भी इन गीतों में गायी गई है। 'सुजू की सुनारी' नामक नृत्य-गीत-कथा में कृष्ण के परकीया प्रेम और उनके रसिक-शिरोमणि का रूप चित्रित किया गया है। कृष्ण के इस स्वरूप का बड़ा ही रमणीय तथा सरस एवं मनोरम वर्णन महाकवि जयदेव ने गीतगोविन्द में किया है।[2]

कहने का तात्पर्य केवल यही है कि महाभारत में कृष्ण के जिस स्वरूप का चित्रण किया गया है उससे गढ़वाल के 'जागर' गीतों में अनेक प्रकार की विभिन्नता पायी जाती है।

## पाण्डवों की देवता के रूप में पूजा

**१-युधिष्ठिर** महाभारत में पाण्डवों का जो चित्रण किया गया है उसमें वे मानव के रूप में दिखलाये गये हैं। परन्तु गढ़वाल में ये देवता के रूप में पूजे जाते हैं। इस क्षेत्र की जनता का पाण्डवों से बड़ा प्रेम है। उन पर अटूट श्रद्धा है। इसलिए यहाँ ऐसा कोई गाँव नहीं जहाँ वर्ष में एक बार पाण्डव न 'नचाये' जाते हों। इन लोगों का विश्वास है कि पाण्डवों की पूजा करने से गाँव में अन्न की वृद्धि होती है, संक्रामक रोगों का भय नहीं रहता, और सभी प्रकार से सुरक्षा होती है।[3]

पाण्डवों के 'जागर' गीत भी 'नागजी' के जागरों की ही भाँति गाये जाते हैं। महाराज पाण्डु ने कुन्ती और माद्री के साथ गन्धमादन पर्वत के अन्तर्गत पाण्डुकेश्वर नामक स्थान में तपस्या की थी और यहीं पाँचों पाण्डवों का जन्म तथा नामकरण संस्कार हुआ था। इसी पाण्डुकेश्वर में पाण्डु की मृत्यु हुई और यहीं पर माद्री पाण्डु के साथ सती हो गई। इन

---

१. डॉ. शिवानन्द नौटियाल-गढ़वाल के लोकनृत्यगीत पृ. ८६-८७।
२. श्लिष्यति कामपि, चुम्बति कामपि, कामपि रमयति वामाम्। गीतगोविन्द
३. पं. हरिकृष्ण रतुड़ी-गढ़वाल का इतिहास पृ. २१.

विषयों का वर्णन महाभारत के आदिपर्व में पाया जाता है। आज भी गढ़वाल में स्थित पाण्डुकेश्वर में से सभी स्थान उन्हीं नामों से जाने जाते हैं।

पाण्डुकेश्वर के आस-पास 'पंडों की चौरी' 'पंडों का सेरा' और पंडों (पाण्डवों) की चौपड़ आदि स्थान आज भी सुरक्षित है। इसके अतिरिक्त 'म्यूंडार' (भीमधार) की पलधारी तो प्रसिद्ध ही है। भीम ने द्रौपदी के लिए इसी नन्दनवन (फूलघाटी) से पुष्प प्राप्त किया था। भीमधार के पास वसुधारा और व्यास गुफा के पास स्थित भीमपुल पाण्डव वीर भीम की स्मृति को जागृत कर देता है। इस क्षेत्र के अनेक स्थान पाण्डवों के नाम से अभिहित किये जाते हैं, जिनसे उनके प्रभाव का पता चलता है।[1]

**२-भीम और अर्जुन-** पाण्डवों में प्रसिद्ध दो वीर भीम और अर्जुन का यह प्रिय क्षेत्र था। भीम के नाम से यहाँ कई स्थान प्रसिद्ध हैं। हरिद्वार में 'भीम गोड़ा' नामक एक छोटा सा तालाब है जिसके एक किनारे पर भीम के पाषाण निर्मित 'गोड़' (पाँव) रखे हुए हैं। इसी से इसका नाम 'भीम गोड़ा' पड़ गया है। यात्रीगण इस तालाब में स्नान करके भीम के पैरों की पूजा यहाँ करते हैं। अर्जुन ने शिव को प्रसन्न करने के लिए मिट्टी के लिंग की पूजा की थी वह 'खतलिंग' के नाम से आज भी विराजमान है। टिहरी-गढ़वाल की भिलंयाना घाटी में यह 'खतलिंग' विशाल पर्वत के रूप में अद्यावधि स्थित है। यहाँ के लोग इस लिंग की अर्जुन के रूप में पूजा करते हैं। क्योंकि केवल इसी घाटी में अर्जुन 'खाती' के नाम से प्रसिद्ध है।

## पाण्डव नृत्य

पाण्डव नृत्य प्रायः खुले मैदान में, या गाँव में स्थित विशाल चौक में किया जाता है। जिसे 'मंडाण' कहते हैं। यह नृत्य प्रायः नवरात्र में किया जाता है। लोकभाषा में यह नौरतों के नाम से प्रसिद्ध है। पाण्डव नृत्य महाभारत के सम्पूर्ण आख्यानों के नृत्य गीतों के आधार पर सम्पन्न किया जाता है। गाँव के पास ही पाण्डवों का मंदिर होता है जिसमें शालिग्राम की तरह के पत्र पत्थरों से निर्मित पाण्डवों की मूर्तियाँ स्थापित हैं। इस नृत्य में युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल, सहदेव और द्रौपदी मुख्य पात्र होते हैं। इस नृत्य में युधिष्ठिर सब से आगे नाचते हैं। पीछे से उनके भाई। द्रौपदी घूम-घूमकर बीच में नाचती है। कुन्ती युधिष्ठिर के आगे आकर नाचती है और कथा के अनुसार अभिनय करती है।[2]

## समय तथा समाप्ति

पाण्डव नृत्य पूरे अगहन मास में होते रहते हैं। महाभारत की कथा के अनुसार गढ़वाली गाथाओं में जो नृत्य-गीत होते हैं उन्हीं के अनुसार ये नृत्य सम्पादित किये जाते

---

१. राहुल सांकृत्यायन-हिमालय परिचय-गढ़वाल
२. डॉ. शिवानन्द नौटियाल-गढ़वाल के नृत्यगीत

हैं। अन्तिम दिन पाण्डवों का विशेष रूप से पूजन होता है और समस्त गाँव को सम्मिलित रूप में भोज दिया जाता है। इस प्रकार पाण्डवों की कथाओं से संबंधित स्थान आज भी गढ़वाल में सुरक्षित हैं तथा वहाँ के मंदिरों में इनकी पूजा की जाती है।

## कौरव-दुर्योधन

गढ़वाल की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि यहाँ पाण्डवों की भाँति कौरवों की भी पूजा होती है। इस क्षेत्र में उनके भी मंदिर हैं जहाँ उनकी विधिवत् अर्चा की जाती है। गढ़वाल में जौनसार-'भावर' से मिले हुए फतेह पर्वत, बंदर पूँछ और 'हर की दून' में इक्कीस (२१) ऐसे गाँव हैं जहाँ केवल कौरवों की ही पूजा की जाती है। यह क्षेत्र बन्दर पूँछ पर्वत की तलहटी में और फतेह पर्वत की सीमा में आता है। इन गाँवों में आज भी दुर्योधन और कर्ण की पूजा होती है। यह बात विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि जहाँ इस देश के अन्य राज्यों में कौरवों के अग्रणी हठधर्मी नेता, दुर्योधन का कहीं नाम- निशान भी नहीं पाया जाता वहाँ गढ़वाल में इसका मंदिर विराजमान है जहाँ इसकी अन्य देवताओं की ही भाँति पूजा की जाती है। इस क्षेत्र में पाण्डवों का नाम लेना भी बुरा समझा जाता है। यदि कोई गलती से पाण्डवों का नाम भी ले ले तो झगड़ा हो जाता है। कभी-कभी तो आपस में लड़ाई तक हो जाती है। अधिकांश लोग इस क्षेत्र को कौरवों के द्वारा प्रशासित क्षेत्र मानते हैं जिसका प्रभाव आज भी देखा जा सकता है। इस क्षेत्र (२१ गाँव) के लोगों की यह धारणा है कि इनके पूर्वजों ने कौरवों की ओर से महाभारत की लड़ाई में युद्ध किया था। इसीलिए ये कौरवों को विशेष महत्त्व देते हैं तथा उनकी पूजा करते हैं। महाभारत में ऐसा प्रसंग आता है कि हिमालय की खस जाति के लोगों ने कौरवों का पक्ष लेकर सात्यकि की ओर से पाण्डवों से युद्ध किया था[1]। संभवतः इस क्षेत्र के लोगों की मान्यता का यही कारण हो सकता है।

गढ़वाल में 'जखोल' के मंदिर में दुर्योधन की 'ऊरुभंग' वाली मूर्ति स्थापित है। ऐसा अनुमान किया जा सकता है-घायल होने की अवस्था में दुर्योधन अपने कुछ परिचरों के साथ यहाँ रहने लगा होगा।

## कर्ण

दुर्योधन के पश्चात् इस क्षेत्र में कौरव सेनानी तथा प्रबल पराक्रमी एवं दानी कर्ण की पूजा विशेष रूप से होती है। कर्ण के साथ शल्य की भी पूजा होती है और उसे भी 'नचाया' जाता है। नेटवाड़ के प्रसिद्ध मंदिरों को पोखू अर्थात् किमिर राक्षर का मंदिर बतलाया जाता है। यहाँ 'पोखू' को देवता के रूप में मान्यता प्राप्त है। नेटवाड़ गाँव में ही 'पोखू' का माली

---

१. महाभारत-द्रोणपर्व-१२१.४३ तथा उद्योगपर्व १६०.१०३

भी रहता है जो इस क्षेत्र के लोगों की समस्याओं का समाधान करता है। गढ़वाल के इन २१ गाँवों को छोड़कर शेष भागों में पाण्डवों का ही प्रभाव दृष्टिगोचर होता है।

परन्तु लोक-परम्परा में कौरव पूजनीय हैं। इनके मंदिर भी हैं और इनकी पूजा भी होती है यही बात विशेष उल्लेखनीय है। महाभारत के पात्रों का लोक-साहित्य तथा लोक-परम्परा में कितना परिवर्तन हो गया है, इससे ज्ञात होता है।

## हिमाचल प्रदेश

गढ़वाल जनपद के समान ही हिमाचल प्रदेश में भी महाभारत के विभिन्न पात्रों के मंदिर उपलब्ध होते हैं जिनमें उनकी पूजा की जाती है। यहाँ के लोक-साहित्य में महाभारत की कथा से परिवर्तन पाया जाता है तथा अनेक 'भारती' वीरों के चरित्र-चित्रण में अन्तर उपलब्ध होता है।

महाभारत के चरित्रों में भीम का प्रमुख स्थान है। हिमाचल प्रदेश के लोक-साहित्य तथा लोक-परम्परा में इसी भीम का विशेष तथा विस्तृत वर्णन उपलब्ध होता है। स्थानीय लोक-कथा के अनुसार भीम का हिडिम्बा से युद्ध होता है जो यहाँ लाहौल, कुलू तथा किन्नौर स्थानों में राज्य करती थी। किन्नौर घाटी के प्रवेश द्वार के पास स्थित सुगरा गाँव के लोक-गीतों में इस युद्ध का विस्तृत वर्णन पाया जाता है। स्थानीय किम्वदन्ती के अनुसार हिडिम्बा ने एक बहुत बड़े पाषाण-खण्ड को दो टुकड़ों में कर के नीचे फेंक दिया था जिससे महाभारत के वीर का रास्ता ही बन्द हो जाय। आज भी उस गाँव के निवासी उस शिला-खण्ड को बतलाते हैं जो हिडिम्बा के द्वारा फेंका गया था। इस चट्टान पर एक ऐसी घास उगती है, जो ऊँचे पर्वतों पर ही पायी जाती है। एक अन्य किंवदन्ती के अनुसार जिसका उल्लेख डॉ. वी. आर. शर्मा ने किया है कुल्लू प्रदेश में ताण्डी नाम का राजा राज्य करता था वह राक्षस था और रोहतांग दर्रे के पास निवास करता था। इसकी बहिन का नाम हिडिम्बा था। हिडिम्बा का मंदिर आज भी मनाली के निकट डूंगरी में स्थित है। भीमसेन अपने प्रवासकाल में इस क्षेत्र में आया था। युद्ध में भीम ने ताण्डी को मार डाला[1]।

महाभारत में भीम का हिडिम्बा के साथ विवाह (या संयोग) का उल्लेख पाया जाता है और उससे भीम को एक पुत्र भी प्राप्त हुआ था जिसका नाम घटोत्कच था। परन्तु हिमाचल प्रदेश में इस सम्बन्ध में जो किम्वदन्ती पायी जाती है वह थोड़ी भिन्न है।[2] महाभारत में हिडिम्बा एक राक्सी या मानव भक्षी दानवी के रूप में चित्रित की गई है परन्तु लोक-परम्परा के अनुसार कुल्लू की देवी हिरिमा को ही हिडिम्बा के रूप में चित्रित किया

---

१. डॉ. वंशीराम शर्मा: किन्नरलोकसाहित्य पृ. २३०।

२. इस विषय के विस्तृत विवरण के लिए देखिए-

(क) डॉ. वंशीराम शर्मा-किन्नर-लोक-साहित्य पृ. २२५-२३३

(ख) राहुल सांकृत्यायन-किन्नर देश में।

गया है। चम्बा में डॉ. फोगेल के अनुसार हिरिमा देवी का एक मंदिर है जो चम्बा के राजाओं की राजदेवी थी[1]। मनाली के समीप डूँगरी में हिडिम्बा का मन्दिर है जिसका उल्लेख पहिले किया जा चुका है। कहने का तात्पर्य यह है कि महाभारत की राक्षसी हिडिम्बा ने लोक-परम्परा में देवी के प्रतिष्ठित पद को प्राप्त कर लिया और मंदिरों में उसकी पूजा भी की जाने लगी।

## पाण्डवों का चित्रण

हिमाचल प्रदेश के कुल्लू क्षेत्र में निरमण्ड नामक एक गाँव है जो साँगला से लगभग ६० मील अर्थात् लगभग एक सौ किलोमीटर की दूरी पर स्थित है। इस गाँव में 'बुधी दिवाली' के अवसर पर फकीरी ब्राह्मण महाभारत युद्ध से संबंधित सम्पूर्ण पाण्डव काव्य का गायन करते हैं। इस पाण्डव-गाथा को लाहौल घाटी के दक्षिणी भाग-भीम बाड़ा तक सुना जा सकता है। ये गाथायें प्रधानतया पाण्डवों के वनवास कालीन जीवन से सम्बन्ध रखती हैं।

## पाण्डवों की ग्रामदेवता, कुलदेवता आदि के रूप में पूजा

हिमाचल प्रदेश के दक्षिणी भाग में पाण्डवों की ग्रामदेवता अथवा कुलदेवता के रूप में पूजा की जाती है। इस प्रदेश के भूतपूर्व सोलन राज्य (अब सोलन जिला) के अर्की क्षेत्र में पाण्डवों को ग्रामदेवता के रूप में सम्मान दिया जाता है। बादीघर क्षेत्र में युधिष्ठिर का मंदिर बना हुआ है। यहाँ बादी मेला के अवसर पर पाण्डवों के शेष चार भाइयों की झलकियाँ सर्वश्रेष्ठ भ्राता से मिलने के लिए लायी जाती हैं। गढ़वाल या जौनसार बावर (यू. पी.) के समीपस्थ क्षेत्रों में ऐसा कोई दूसरा मेला नहीं पाया जाता।

हिमाचल प्रदेश के सिरमूर जिले में ऐसी लोक-परम्परायें आज भी जीवन्त रूप में प्राप्त होती हैं जो महाभारत का स्मरण दिलाती हैं। स्थानीय परम्परा के अनुसार पाण्डवों और कौरवों का उल्लेख पूर्वजों अथवा पुरुषों के रूप में पाया जाता है जो कभी इस प्रदेश पर शासन करते थे। पूर्वजों के रूप में इनकी पूजा का विधान आज भी किया जाता है।

महासु देवता से पाण्डवों और कौरवों का क्या सम्बन्ध था इस विषय में कुछ कहना बड़ा ही कठिन है। ऐसा ज्ञात होता है कि इनके राज्यों की सीमा एक दूसरे का अतिक्रमण करती थीं। डॉ. शिवानन्द नौटियाल ने दुर्योधन के द्वारा 'हर की दून' की विजय का जो वर्णन किया है उससे ज्ञात होता है कि दुर्योधन महेस देवता के पास गया जिन्होंने प्रसन्न होकर अपने राज्य का एक भाग-जो फतेह पर्वत की पट्टी के नाम से प्रसिद्ध है उसे दे

---

१. डॉ. जे. पी.एच. फोगल-इण्डियन सरपेण्ट लोर

दिया। जखोल नामक स्थान में दुर्योधन की एक बृहत् मूर्ति के रूप में पूजा की जाती है। इसकी पालकी एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाई जाती है।[1]

सिरमूर जनपद में, देहरादून के जौनसार बावर प्रदेश में, टेहरी गढ़वाल या पौड़ी गढ़वाल में-सर्वत्र ही पाण्डवों की पूजा, पूर्वजों के रूप में पायी जाती है। अन्य प्रधान ग्राम-देवता के समान ही इनको सम्मान प्रदान किया जाता है। टेहरी गढ़वाल के जौनपुर प्रखण्ड (ब्लाक) में एक चौरी का निर्माण पाया जाता है जो गढ़वाल के एक छोटे से मंदिर के रूप में बना होता है। इस स्थान पर विशेष त्यौहार के दिन 'पाण्डव नृत्य' अथवा पाण्डव पूजा की जाती है।

इस अवसर पर पाँचों पाण्डव अपने-अपने हथियारों (आयुधों) को लेकर नृत्य करते हैं जो ग्रामीण मन्दिर (चौरी में) रखा रहता है।

## थोडा नृत्य

हिमालय प्रदेश में जो 'थोडा-युद्ध-नृत्य' प्रचलित है वह आज भी महाभारत के युद्ध को सामने उपस्थित कर देता है। इस युद्ध-नृत्य में ग्रामीण लोग दो दलों में विभक्त हो जाते हैं जो पाशी (पाँच) और शाठी (साठ) के नाम से प्रसिद्ध है। महिला दल पाण्डवों का प्रतिनिधित्व करता है तो दूसरा कौरवों का। स्थानीय परम्परा के अनुसार कौरवों की संख्या सौ (१००) न होकर केवल साठ (६०) थी। फिर ये दोनों दल वीरोचित वेशभूषा से सुसज्जित होकर अपने हाथों में हथियार लेकर काल्पनिक युद्ध (थोडा युद्ध) का अभिनय करते हैं। इस युद्ध में ये चक्र-व्यूह की भी रचना करते हैं। इस युद्ध में जो दल जीतता है वही पाण्डव माना जाता है। यह बड़ा ही वीर-रस-युक्त तथा भावमय-युद्ध-नृत्य है जो अतीव प्रभावोत्पादक है[2]।

हिमाचल प्रदेश में आज भी ऐसे अनेक लोक-नृत्य प्रचलित हैं जिनके द्वारा महाभारत में वर्णित घटनाओं की एक झाँकी देखने को मिल जाती है। इस प्रदेश में पाण्डवों को ग्राम-देवता के रूप में पूजा जाता है और पाण्डवों की पूजा से सम्बन्धित अनेक नृत्यों का आयोजन किया जाता है[3]।

महाभारत में उषा-अनिरुद्ध की जिस कथा का वर्णन किया गया है उससे हिमाचल प्रदेश में प्राप्त इसकी कथा-वस्तु में भिन्नता पायी जाती है। डॉ. गोविन्द चातक के मतानुसार श्रीकृष्ण के पौत्र अनिरुद्ध का विवाह बाणासुर की पुत्री उषा के साथ गढ़वाल

---

१. सुश्री नीरुनन्दा- **दि महाभारत इन हिमालयन फोकलोर** (उ. प्र. निबन्ध)

२. इन पंक्तियों के लेखक ने शिमला में स्वयं इस युद्ध-नृत्य को देखा है और वह प्रमाणित कर सकता है कि यह नृत्य अतिशय सजीव एवं प्रभावकारी है।

३. पाण्डव नृत्य और पाण्डव पूजा के विस्तृत विवरण के लिये देखिए डॉ. वंशीराम शर्मा-**किन्नर लोक-साहित्य में लोकदेवता**- पृ. २१४-२५६

के उषीमठ के पास हुआ था[1]। उनके कथानुसार बाणासुर उस क्षेत्र का राजा था जिसे आज कल वामसु कहा जाता है। संभवतः यही प्राचीन शोणितपुर रहा होगा। डॉ. शर्मा के अनुसार यह स्थान शिमला से ११५ मील की दूरी पर किन्नर क्षेत्र के बिल्कुल समीप है। जिस जाति में बाणासुर का सम्मान तथा आदर था उसी जाति की प्रतिष्ठित देवी का नाम हिरिमा या हिडिम्बा रहा है जिसकी चर्चा पहले की जा चुकी है। इस प्रकार बाणासुर का सम्बन्ध हिमाचल प्रदेश से स्थापित किया जा सकता है।

इस प्रकार से महाभारत के अनेक पात्रों का चरित्र-चित्रण कुछ परिवर्तित रूप में यहाँ उपलब्ध होता है तथा अनेक घटनाओं से सम्बन्धित स्थान यहाँ आज भी उपलब्ध हैं जिनसे महाभारत कालीन घटनाओं की स्मृतियाँ ताजी हो जाती हैं।

## भोजपुरी प्रदेश

भोजपुरी प्रदेश इस देश की कोई राजनैतिक या भौगोलिक इकाई नहीं है बल्कि यह वह सांस्कृतिक क्षेत्र है जो उत्तर प्रदेश तथा बिहार के बीस जिलों में फैला हुआ है और जहाँ भोजपुरी मातृभाषा के रूप में बोली जाती है। इस देश में तथा विदेश में सब मिलाकर इस भाषा के बोलने वालों की संख्या लगभग (१०) दस करोड़ है।

भोजपुरी भाषा के लोक साहित्य-विषयक लोक-गीतों के अनुशीलन से पता चलता है कि रामायण के ठीक विपरीत इसके लोक-गीतों में महाभारत के पात्रों का विशेष वर्णन नहीं पाया जाता। महाभारत में श्रीकृष्ण गीता का उपदेश करते हुए, पाण्डवों के मित्र, सचिव तथा मार्गदर्शक के रूप में तथा कौरवों के पास सन्धि का प्रस्ताव ले जाने वाले राजदूत के रूप में चित्रित किये गये हैं। परन्तु भोजपुरी लोक-गीतों में श्रीकृष्ण के जिस रूप का दर्शन होता है, वह वृन्दावन में गोपियों के साथ रास रचाने वाले, दही बेचने के लिये जाने वाली ग्वाल-बालाओं के साथ छेड़खानी करने वाले, जमुना के किनारे राधा के साथ कदम्ब वृक्ष के नीचे बैठ कर वंशी बजाने वाले का है। लोककवि कहता है[2]-

"जमुना के हिरवा, कदम गँछिया।
ताहि तर मुरली बजावेला, मोहन रसिया।"

गोपियाँ दही बेचने के लिए जा रही हैं परन्तु श्रीकृष्ण उनकी दही की मटकी को फोड़ देते हैं जिससे उनकी दही गिर जाती है। नष्ट हो जाती है। वे उनकी माता यशोदा के पास जाती हैं और उनके पुत्र की करतूतों का वर्णन करती हुई उलाहना भी देती हैं। श्रीकृष्ण की इन बाललीलाओं तथा शरारत से परिपूर्ण कार्यों से भोजपुरी लोकगीत भरे पड़े हैं।

---

१. मध्य पहाड़ी का भाषा शास्त्रीय अध्ययन पृ. १४
२. इसके विशेष वर्णन के लिए देखिए- डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय-भोजपुरी लोकगीत भाग १, २ और ३

महाभारत में श्रीकृष्ण का चरित्र आदर्श तथा नितान्त स्पृहणीय है। शिशुपाल ने उन्हें गिनकर एक सौ एक (१०१) गालियाँ दी। परन्तु उनके चरित्र के ऊपर आक्षेप करने की उसकी हिम्मत नहीं हुई, क्योंकि उनका चरित्र निष्कलंक था। परन्तु भोजपुरी लोक-गीतों में जिस कृष्ण का वर्णन किया गया है वह रसलोलुप, कामी और साधारण व्यक्ति के रूप में है जो दूसरों की स्त्रियों से "सान मारता" है। यह सुप्रसिद्ध विरहा इस प्रकार है:-

**"बने बने गइला चरावेला कन्हइया।**
**घरे घरे जोरेला पीरिति।**
**उनका ही मऊँगी के सानिमारि अइले**
**आखिर त जाति अहीर।।"**

भोजपुरी में 'सानि मारला' का प्रयोग उस व्यक्ति के लिए किया जाता है जो चरित्रहीन तथा लम्पट होता है। इसी वर्णन से श्रीकृष्ण के चरित्र का कुछ अनुमान किया जा सकता है।

## भीष्म

महाभारत के दूसरे महत्त्वपूर्ण पात्र भीष्म हैं जो पितामह के नाम से भी प्रसिद्ध हैं। भोजपुरी लोक-गीतों में इनका कोई विशेष वर्णन उपलब्ध नहीं होता। परन्तु कार्तिक के महीने में काशी के पंचगंगा तथा अस्सी आदि घाटों पर इनकी मिट्टी की एक विशाल मूर्ति का निर्माण किया जाता है जो जमीन पर लेटी हुई मुद्रा में होती है। स्त्रियाँ इस मूर्ति की कार्तिक के पूरे मास तक पूजा करती हैं। कार्तिक शुक्लपक्ष की एकादशी से लेकर पूर्णिमा तक इनकी पूजा का विशेष महत्त्व माना जाता है। सन्तानहीन स्त्रियाँ भीष्म से पुत्र-प्राप्ति की याचना करती हैं तथा अन्य स्त्रियाँ सुखप्राप्ति की कामना करती हैं। मास में इनके नाम से सुप्रसिद्ध अष्टमी भी है जो भीष्माष्टमी के नाम से प्रसिद्ध है। इस दिन लोग व्रत रखते हैं तथा भीष्म की पूजा करते हैं।

महाभारत के तीसरे पात्र भीम हैं जिनकी पूजा तीन रूपों में की जाती है। (१) देवता के रूप में, (२) छोटे देवता के रूप में तथा (३) प्रतीक के रूप में। हरिद्वार के पास भीमगोड़ा में भीम के पैरों की पूजा की जाती है। भीम गाँव के रक्षक के रूप में भी पूजे जाते हैं। लोग इनसे अपने पशुधन की रक्षा की याचना करते हैं। भीम बलवान् हैं। अतः अखाड़ों में कुश्ती लड़ने वाले पहलवान पहिले इनका स्मरण करके ही अखाड़ों में उतरते हैं।

क्रुक ने प्रतीक (फेरिश) के रूप में भीम की पूजा का उल्लेख किया है[1]। महाभारत के पात्रों में कंस का एक दुष्ट तथा अत्याचारी राजा के रूप में भोजपुरी लोकगीतों में बहुशः उल्लेख हुआ है। कोई भक्त कहता है कि भगवान् आपने कंस जैसे दुष्ट व्यक्ति का उद्धार किया तब आप मेरा उद्धार क्यों नहीं करते[2] लोक में शकुनि दुष्ट व्यक्ति के रूप में चित्रित किया गया है तथा 'मामा' की पदवी को धारण करता है। इस प्रकार भोजपुरी लोक-साहित्य में महाभारत के अनेक पात्रों के चरित्र का चित्रण परिवर्तित रूप में उपलब्ध होता है। परन्तु रामायण की अपेक्षा इनका वर्णन बहुत कम पाया जाता है।

## राजस्थान

राजस्थान में भी महाभारत की कथा का प्रचार पाया जाता है। वहाँ के गायक अन्य लोक-गाथाओं की भाँति इसका भी गायन करते हैं। इस सम्बन्ध में डॉ. सुशीला गुप्ता का मत है कि "राजस्थानी महाभारत भी इसी प्रबन्धगीत-परम्परा की एक कड़ी है। विवेच्य काव्य (राजस्थानी महाभारत) राजस्थान का एक गौरवशाली और महत्त्वपूर्ण लोकगाथा काव्य है। यह गद्य और पद्य की संयुक्त विधा में गाया जाता है। इसको गाने वाले रामदेव जी के भक्त कामड़ तथा जसनाथ जी की शिष्य-परम्परा के शिष्य विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। ये रात्रि-जागरण के अवसर पर अपने ढोल, नगाड़े और तम्बूरा आदि वाद्यों के साथ उसको बड़े ही मनोहर ढ़ंग से गाते हैं। इसको गाने में इनका प्रमुख उद्देश्य अपने इष्टदेव की अर्चना और वन्दना ही होती है। यह एक धार्मिक लोक-गाथा-काव्य है जो अपने बृहत् आकार में लोक-गाथा की समस्त विशेषताओं को समाविष्ट किये हुए है[3]।"

राजस्थान में जो लोक महाभारत उपलब्ध होता है उसमें भी अट्ठारह अध्याय अथवा डिवाल उपलब्ध होते हैं जो निम्न हैं:-

१. धरम धारण- कौरव और पाण्डवों की वंशोत्पत्ति तथा विवाह आदि।
२. भीमो भारत- भीम का पराक्रम तथा कौरव-पाण्डवों का बाल्यकाल।
३. देसंटो-पाण्डवों की वनवास कथा।
४. द्रौपदी पुराण-द्रौपदी का चरित्र।
५. आम्बारस-दुर्वासा द्वारा पाण्डवों की धर्म-परीक्षा।
६. पाण्डवा रो परमारथ- दुर्वासा द्वारा पाण्डवों से प्रश्न तथा उत्तर।
७. अहमनो-अभिमन्यु चरित्र- जन्म, विवाह और मृत्यु।
८. अहमने रो व्यावलो-अभिमन्यु का विवाह और युद्ध का वर्णन।

---

१. विलियम क्रुक पापुलर रिलिजन एण्ड फोक-लोर आफ नादर्न इण्डिया भाग २
२. डॉ. कृष्णदेव उपाध्याय-भोजपुरी लोकगीत भाग-१
३. डॉ. सुशीला गुप्त-'फोकलोर आफ राजस्थान' में लोक महाभारत शीर्षक लेख पृ.२४५-२५४

९. पांडवारी गोठ- दुर्योधन द्वारा श्रीकृष्ण का अपमान।
१०. सेतगेंडो-पाण्डवों का राजसूय यज्ञ।
११. स्याव-कर्ण-धोड़ो-अर्जुन का दानवों से युद्ध और द्रौपदी-माहात्म्य।
१२. ऐलावत-अर्जुन और उलूपी का विवाह-प्रसंग।
१३. कर्णकथा-कर्ण का चरित्र एवं युद्ध वर्णन।
१४. निकट रूप-कर्ण के वध का वृत्तान्त।
१५. कमीर कथा-सृष्टि की उत्पत्ति।
१६. धरमा रो मायरो-पाण्डवों का धर्म बहिन के यहाँ भात खाना।
१७. सरपंजर-यमुना पर पुल का निर्माण और पाण्डवों का स्वर्गारोहण।
१८. हरकथा-कृष्ण माहात्म्य।

इन अध्यायों की केवल सूची को देखने से ज्ञात हो जाता है कि मूल महाभारत की कथा का कितने अंश में तथा किस रूप में यहाँ ग्रहण किया गया है।

इस लोक महाभारत में राजस्थानी लोकसंस्कृति, आचार-विचार, रहन-सहन, टोने-टोटके, शकुन-अपशकुन, उत्सव-त्यौहार और धार्मिक भावनाओं की सच्ची झाँकी मिलती है। इसमें नारी को कुललक्ष्मी माना गया है तथा उसको आदर्श चरित्र के रूप में चित्रित किया गया है। आवश्यकता यह है कि इस लोक-महाभारत का समुचित रीति से अध्ययन किया जाय। व्यास की भारती-कथा से इस लोक महाकाव्य की कथावस्तु की तुलना की जाय तथा मूल भारत के प्रधान पात्रों के चरित्र-चित्रण में क्या परिवर्तन किया गया है इसका भी अनुसन्धान किया जाय[१] ।

**आन्ध्र प्रदेश-** आन्ध्र प्रदेश मे अनेक आदिम जातियों का निवास पाया जाता है जो गोण्ड, चंचु, कोया, वाल्मीकि आदि नामों से प्रसिद्ध हैं। इन लोगों का विश्वास है कि पाण्डवों के पिता महाराजा पाण्डु इनके वंश के आदि पुरुष थे। एक मिनाक के अनुसार पाण्डुराजा की उत्पत्ति एक अण्डे से हुई और ये इनके 'वंशपुरुष' हो गये। इस मिथक के अनुसार पाण्डुराजा की स्त्री का नाम 'कोटुमाला' था। यह आश्चर्य की बात है कि आन्ध्र प्रदेश की आदिम जातियाँ ही नहीं बल्कि सामान्य ग्रामीण लोग भी पाण्डु को इसी रूप में मानते हैं। इस प्रदेश के 'पडेरू क्षेत्र' में कोण्डाडोराज खेती के कार्य में अत्यन्त निपुण हैं। उनका विश्वास है कि जहाँ पाण्डवों का निवास होता है वहाँ कृषि की उन्नति होती है। धान की खेती के उत्सव (कोन्नांगी कोल्ला) के अवसर पर पाण्डव उनके मध्य में विराजते हैं तथा इस उत्सव के पश्चात् घने जंगलों में चले जाते हैं।

महाभारत के पात्रों में अर्जुन की अपेक्षा भीम को अधिक महत्त्व दिया गया है। एक कथा के अनुसार इन आदिवासियों में एक बार युद्ध हुआ जिसमें पाण्डव दल का नेतृत्व

---

१. दुःख है कि इस ग्रन्थ के उपलब्ध न होने के कारण इसका विस्तृत विवरण प्रस्तुत करना संभव नहीं है।

भीम ने किया। अपनी वीरता, बल तथा पौरुष के कारण इन लोगों में भीम अधिक लोकप्रिय हैं।

आदि-वासियों में प्रचलित महाभारत की कथा के अनुसार 'भारत युद्ध' पाण्डवों तथा दुर्योधन के बीच हुआ था जो शक्तिशाली राजा था। यह गरमुला कोटा में निवास करता था। भीम उसके दुर्ग को नहीं जीत सका अतः निराश होकर सभी पाण्डव अज्ञात वास के लिए चले गये। इन लोगों की दृढ़ धारणा है कि पाण्डव लोग फिर लौटकर आयेंगे और उनके बीच निवास करेंगे[1]।

## मध्यप्रदेश

मध्यप्रदेश में प्रधान रूप से चार भाषायें प्रचलित हैं-(१) मालवी (२) निमाड़ी (३) बुन्देलखण्डी और (४) छत्तीसगढ़ी- प्रथम तीन भाषाओं में भी महाभारत की कथा का यत्र-तत्र उल्लेख पाया जाता है परन्तु छत्तीसगढ़ी में लिखित 'पाण्डुवाणी' नामक लोककाव्य में महाभारत की सम्पूर्ण कथा का वर्णन पाया जाता है।

यह ग्रन्थ पाँच खण्डों या भागों में प्रकाशित हुआ है जो आकार-प्रकार में महाभारत की ही भाँति विशाल है। इसे लोक-महाकाव्य की संज्ञा दी जा सकती है। संभवतः महाभारत की कथा से सम्बन्धित इतना विशाल लोक-काव्य किसी भी भाषा में नहीं पाया जाता। पहिले यह काव्य गायन के ही उपयुक्त समझा जाता था परन्तु आधुनिक काल में तीजन बाई ने इसका रंगमंचीय रूप प्रदान कर अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति को प्राप्त कर लिया है।

मध्यप्रदेश में अनेक आदिम जातियाँ भी निवास करती हैं जिनमें गोण्ड, कुरकू, सन्ताल-आदि प्रसिद्ध हैं। क्रुक ने अपने ग्रन्थ में अनेक जातियों का उल्लेख किया जो भीम को ग्रामरक्षक के रूप में इसकी पूजा करती है। अनेक जातियाँ प्रतीक के रूप में इन्हें आदर-प्रदान करती हैं।[2]

इस देश के उत्तर-पूर्वी राज्य विशेष कर असम, मणिपुर, त्रिपुरा में महाभारत की कथा इन जन-जातियों के लोक साहित्य में भी उपलब्ध होती है। परन्तु स्थानाभाव के कारण उन सब का विवरण प्रस्तुत करना यहाँ संभव नहीं है। अतः इस समय केवल इतने से ही संतोष करना पड़ता है।

## सन्दर्भ ग्रन्थ तथा लेख

०१. (एस.जी.) कान्तवाला-मैरेज एण्ड फेमिली इन दि महाभारत-सम आस्पैक्ट्स (इण्डियन इंस्टीच्यूट आफ एडवान्स स्टडी शिमला, १९८६)

---

१. विशेष के लिए देखिए-डॉ. कृष्णा कुमारी-ट्राइबल वेरिएशन्स आफ महाभारत (उ.प्र. शोध लेख)

२. क्रुक-पापुलर रिलिजन एण्ड फोकलोर आफ नार्दर्न इण्डिया भाग-२

०२. इरावती, कर्वे-युगान्त-एण्ड आफ एन एपाक (संगम बुक्स)
०३. टी.वी., सुब्बाराव-तेलुगु फोक एडिशन्स टू महाभारत (फोकलोर भाग १७ संख्या ६, जून १६७६ ई)
०४. कृष्णदेव उपाध्याय-भोजपुरी लोकगीत भाग १,२ और ३ (हिन्दी साहित्य सम्मेलन-प्रयाग)
०५. शिवानन्द नौटियाल-गढ़वाल के लोक-नृत्य-गीत (हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग)
०६. शिवानन्द नौटियाल-गढ़वाल के महाभारत कालीन चरित नायकों को देवता के रूप में मान्यता (उ. प्र. शोध निबन्ध)
०७. वंशीराम शर्मा-किन्नर लोक-साहित्य (ललित प्रकाशन, हिमाचल प्रदेश)
०८. पद्मचन्द्र कश्यप-उलूई लोक-साहित्य।
०९. गोविन्द चातक-गढ़वाली लोक-कथाएँ।
१०. कपिला वात्स्यायन-ट्रेडीशन्स आफ इण्डियन फोक डान्स (क्लेरियान बुक्स)
११. चुण्डल चूमर-स्टडीज इन दि फोकलोर आफ केरल।
१२. नीरू नन्दा-दि महाभारत इन हिमालयन फोकलोर (उ.प्र. शोध निबन्ध)
१३. (ए. एन.) जानी- दि सोशियो-मोरल इम्प्लिकेशन्स आफ द्रौपदीज़ मैरेज नामक लेख (मारल डेलेमा इन दि महाभारत, इण्डियन इन्स्टीच्यूट, शिमला)
१४. रुस्तम भरूचा- पिटर ब्रुक्स महाभारत एम्भू फ्राम इण्डिया।
१५. सी. वी. वैद्य (अ) महाभारतमीमांसा
(ब) महाभारत ए क्रिटिसिजम
१६. राहुल सांकृत्यायन-किन्नर देश में।

# विदेशों में महाभारत

विक्रम से कुछ शताब्दी पूर्व ही मध्य एशिया तथा दक्षिण-पूर्व एशिया के देशों से भारत का सांस्कृतिक तथा व्यापारिक संबंध स्थापित हो चुका था। यहाँ के सांयात्रिक तथा धर्मोपदेशक इन देशों में आते-जाते रहे हैं। वे यहाँ की संस्कृति के साथ राम की कथा, तथा महाभारत की कथा से भी इन देशों के वासियों को परिचित कराते रहे हैं। इन देशों में रामकथा का व्यापक प्रसार तो इतना हुआ कि उत्तर में कोरिया से लेकर दक्षिण में हिन्देशिया तक, तथा पूरब में जापान से लेकर तिब्बत तक रामकथा का अस्तित्व वहाँ के साहित्य तथा लोकसाहित्य में मिलता है। महाभारत-कथा का इतना व्यापक प्रसार इन देशों में नहीं मिलता, फिर भी मलयदेश तथा हिन्देशिया के साहित्य तथा कलाओं पर महाभारत का प्रभाव उपलब्ध है। दक्षिणपूर्व के इन देशों का समुद्र के सीमावर्ती भारतीय प्रदेशों, कलिंग, आन्ध्र, चोल तथा पाण्डु से घनिष्ठ व्यापारिक तथा सांस्कृतिक संबंध था। कालिदास ने द्वीपान्तर (हिन्देशिया के द्वीपों का प्राचीन नाम) से आने वाले लवंग का जिक्र किया है, जिसे सांयात्रिक पोत वणिक् वहाँ से पण्य वस्तु के रूप में जहाजों पर लादकर लाते थे[1]। विक्रम के बाद की शताब्दियों में इन देशों में न केवल सनातन धर्म-वैष्णव तथा शैव सम्प्रदायों-और बौद्ध धर्म का ही प्रसार हुआ, और न केवल संस्कृत तथा पालि भाषा ने शब्द-सम्पत्ति की दृष्टि से इन देशों की भाषाओं को प्रभावित किया, अपितु वहाँ की सामाजिक संरचना, राजनीतिक शासन-व्यवस्था, साहित्य, वस्तुशिल्प, देवालयों और चैत्यों की मूर्तिकला और चित्रकला एवं नृत्यकला को समृद्धशाली बनाने में भारत ने प्रभूत योग दिया। मलय, कंबोडिया, स्याम (थाई देश) तथा हिन्देशिया (जावा, सुमात्रा तथा बाली) में भारतीय संस्कृति के पर्याप्त प्रभाव के चिह्न आज भी अक्षुण्ण हैं।

यद्यपि महाभारत का कंबोडिया, स्याम तथा वियतनाम में प्रभाव नहीं मिला, तथापि मलय तथा हिन्देशिया में इसका प्रभाव पाया जाता है। जब भारत के हिंदूधर्मानुनायी जावा में जा बसे तो वे अपने साथ भारतीय धार्मिक साहित्य भी लेते गये। जावा में महाभारत शीघ्र ही प्रसिद्ध हो गया। इसके अठारहों पर्वों की घटनाओं को जावा की प्राचीन भाषा-कविभाषा- में गद्य में रूपान्तरित कर उनके आधार पर नाट्य खेले जाने लगे। इधर आधुनिक काल में इन विद्वानों-प्रो. खोंडा आदि ने ११ वीं शती में जावा के नरेश एर्लङ्गो के शासनकाल में हुए रूपान्तरों की खोजकर उन्हें प्रकाशित किया है। मलय साहित्य में महाभारत के प्रसंगों के ये रूपान्तर 'हिकायत-पांडव-लिम' के रूप में प्रसिद्ध है। महाभारत के कुछ अंशों को जावा की पुरानी भाषा 'कवि' में केदिरि के नरेश जयबम के शासनकाल

---

१. अनेन सार्धं विहराम्बुराशेस्तीरेषु तालीवनमर्मरेषु।
द्वीपान्तरानीतलवङ्गपुष्पैरपाकृतस्वेदलवा मरुद्भिः।। -**रघुवंश** ६.५७

में काव्य में भी अनूदित किया गया। यह कार्य उन्हीं के राजाश्रित कवि पेनूलू ने किया था। आधुनिक जावाई भाषा में यह काव्य 'बरतयुद्ध' (भारतयुद्ध) के रूप में परिज्ञात है। महाभारत-कथा से संबद्ध स्थान तथा चरित्र जावानिवासियों को इतने परिचित हो गये कि वे महाभारत की घटनाओं का जावा में ही घटित होना मानने लगे और जावा के नरेश अपने आपको पाण्डवों और यादवों का वंशज बताने लगे।

आरंभ से ही मलय (जावाई) महाभारत में मलय-पोलिनेशियाई पुराकथायें भी भारतीय पुराकथाओं के साथ घुलमिल गई। सोलहवीं शती से अठारहवीं शती वि. तक मुस्लिम आक्रमण तथा मुस्लिम शासन के फलस्वरूप भारतीय संस्कृति का प्रभाव कम हो गया। अठारहवीं शती के पिछले दिनों जावा में जो राष्ट्रीय सांस्कृतिक पुरुत्थान हुआ, उसके कारण जावा के अतीत की ओर लोगों का ध्यान जाने लगा, फलतः प्राचीन हिन्दू साहित्य की शोध-खोज की ओर वहाँ के विद्वान् उन्मुख हुए। पर ये ग्रन्थ प्राचीन कवि-भाषा में थे, जिनके अधकचरे जानकार थे। फलतः इन ग्रन्थों में पुनर्लेखन में उस समय कई भ्रान्तियाँ तथा त्रुटियाँ कर दी गईं, यद्यपि ये उन पुरानी जावाई कृतियों के आधार पर लिखित थे, जो तब अठारहवीं शती में भी उपलब्ध थे। इन्हीं कृतियों के आधार पर जावा में महाभारत-कथा की घटनाओं पर आधृत 'पुत्तलिकानृत्यों' का प्रदर्शन होने लगा, जो वहाँ 'वयाङ्' कहलाते हैं। इन पुत्तलिका-नृत्यों ने आज भी जावा में भारतीय परम्परा को सुरक्षित कर रखा है। इन्हीं के आधार पर वहाँ 'छायानाटक' भी खेले जाने लगे। छायानाटकों के प्रदर्शनकर्ता 'दलाङ्' ने इन प्राचीन कथाओं पर आधृत छायानाटकों की कथावस्तु में समयानुकूल आधुनिक तत्त्व भी जोड़ दिये ताकि वे अधिक प्रचारित हो सकें।

दलाङ् अपने इन प्रदर्शनों में लघु नाट्यप्रदर्शनों 'लाकोन्' के अतिरिक्त कुछ कृतियों से भी सहायता लेते हैं। छाया-नाटकों के ये सूत्रधार प्रेक्षकों की रुचि के अनुसार आशु परिवर्तन भी अपने प्रदर्शनों में करते देखे जाते हैं। ये 'लाकोन्' या लघु नाटक चार प्रकार के हैं-

०१. प्रायः महाभारत के आदिपर्व से ली गई देवों, दानवों, वीरों की उत्पत्ति आदि से जुड़ी कहानियों पर नाटक। इनमें मलय-पोलिनेशियाई आख्यानों के कई तत्त्वों का भी मिश्रण पाया जाता है।

०२. अर्जुन सहनबाहु से संबद्ध लाकोन् 'लघु नाटक'

०३. रामायण पर आधृत लाकोन्

०४. इनमें सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण लाकोन् वे हैं, जो महाभारत पर आधृत हैं। महाभारत से संबद्ध 'लाकोन्' नाट्य-प्रदर्शनों की संख्या लगभग १५० है। इनमें आठ विष्णु क्रम, वंबङ्, कलियङ्, पलासर रवि से संबद्ध है, किंतु शेष पाण्डवों तथा उनके पूर्वजों की कथा पर आधृत हैं। महाभारत-कथा यहाँ जतुगृह की घटना के बाद पाण्डवों के वन में निवास से आरंभ होती है। आगे इन्द्रप्रस्थ में युधिष्ठिर के

राज्याभिषेक तथा द्यूतक्रीडा की घटना जतुगृह में ही घटित होती है। द्यूतक्रीडा के समय ही पाण्डवों को विष दे दिया जाता है, पर ब्रतसेन (भीम) पर विष का प्रभाव नहीं होता है और वह जलते जगुगृह से अपने भाइयों को बचा लेता है। तब वन में बहुत समय तक भटकते हुए से वीरात देश पहुँचते हैं। अन्त में वे 'वीरात' के राजा मत्सपति को अपना परिचय दे देते हैं। इसी समय द्रौपदी का स्वयंवर घटित होता है। इस बीच सुजोधन (दुर्योधन) हस्तिन (हस्तिनापुर) में शक्तिशाली हो जाता है। पाण्डवों को वह उनकी राजधानी नागमर्त (इन्द्रप्रस्थ) से निकाल देता है। वे मत्सपति (वीरात के राजा) के यहाँ शरण लेते हैं। इसी बीच कृष्ण को द्वारवली को छोड़ना पड़ता है। तब उनकी सहायता से पाण्डव कौरवों से युद्ध करते हैं जो ब्रतयुत (भारतयुद्ध ) की घटना है।

महाभारत कथा में अर्जुन जावाई लोगों का प्रिय चरित्र है। लगभग ५० लाकोन् नाट्यकृतियों का प्रधान पात्र अर्जुन ही है। एक 'लाकोन्' में वह अपने विरोधी फल्गु नदी से धूर्तता से छुटकारा पाता है, जो भी द्रोण का शिष्य है। यह एकलव्य वाली घटना जावाई रूपान्तर है। कई लाकोन् नाट्यप्रदर्शनों में सुभद्राहरण की कथा पाई जाती है।

अन्य लाकोन् नाट्यकृतियों में अर्जुन के पराक्रम तथा प्रणय-प्रसंगों का प्रदर्शन पाया जाता है। अर्जुन के जावा में कई नाम प्रसिद्ध हैः-परमदे, एन्द्रालय, पार्त कुसुम, चक्र, नागर, आदि। कुछ 'लाकोन्' प्रदर्शनों में शिखण्डी को अर्जुन की पत्नियों में से एक माना गया है। उसके दो पुत्रों का विवाह कृष्ण की दो पुत्रियों से होता है। दूसरी ओर उसकी पुत्री सुभागवती का विवाह कृष्ण-पुत्र साम्ब के साथ होता है। जावा में यह मान्यता है कि कृष्ण तथा अर्जुन के वंशजों ने ही जावा के कतिपय राजवंशों की स्थापना की थी। पुन्तदेव (युधिष्ठिर) व्रेकोद्धर या ब्रतसेन (भीम), देवि अरिम्बि (हिडिम्बा) तथा उसका पुत्र गतोत्कच (घटोत्कच), सुजोधन (दुर्योधन) मुस्लिम जावा में परिचित नाम है। जावाई महाभारत-कथा में सुजोधन को दशमुख का पुनर्जन्म माना जाता है। महाभारत की कथा से अमुक 'लाकोन्' नाट्यकृति जावा के परिवारों के अमुक समारोह के समय प्रदर्शित की जाय, इस तरह की परम्परा वहाँ प्रचलित है। इस प्रकार हिन्देशिया की नाट्य-कला, संस्कृति तथा जनजीवन पर महाभारत का प्रभाव आज भी मिलता है[१]।

---

१. द कल्चरल हेरीटेज आफ इंडिया (खण्ड २) में प्रो. विजनराज चैटर्जी के लेख से साभार सामग्री गृहीत है।

# महाभारत के आख्यानोपाख्यान

महाभारत की गणना आर्ष महाकाव्यों में तो है ही, वह इतिहास और पुराण की कोटि में भी सर्वमान्य रूप से स्वीकार किया जाता है। कुछ विद्वानों के द्वारा इसे महापुराण की संज्ञा दी गयी है, क्योंकि परवर्ती पौराणिक साहित्य की कुछ सामग्री मूलतः महाभारत में उपलब्ध है। यद्यपि पुराणों की भाँति महाभारत में विष्णु तथा अन्य देवताओं के अवतारों की कथा क्रमबद्ध रूप में नहीं मिलती और मुख्यरूप से इसमें भरतवंश (कौरव-पाण्डव) का इतिहास और उनका संघर्ष ही वर्णित है तथापि प्रारम्भ में सौति और शौनक के संवाद द्वारा नैमिषारण्य में ऋषियों के दीर्घ सत्र के समय कथा का समारम्भ[1] और तत्पश्चात् महर्षि व्यास के कहने से वैशम्पायन द्वारा पाण्डवों के प्रपौत्र जनमेजय को महाभारत की कथा[2] सुनाने की शैली स्पष्टतः पुराण शैली का सङ्केत करती है। (१) सर्ग अर्थात् परमात्मा के अव्यक्त रूप से व्यक्ताव्यक्त तथा व्यक्त मूल तत्त्वों की सृष्टि, (२) प्रतिसर्ग अर्थात् इन मूल तत्त्वों से क्रमशः पाञ्चभौतिक प्राणियों एवं पदार्थों की उत्पत्ति तथा प्रलय, (३) वंश अर्थात् विभिन्न राजवंशो का वर्णन, (४) मन्वन्तर अर्थात् स्वायम्भुव मनु से आगे बदलते मनुओं का वर्णन, कल्पों एवं युगों के कालचक्र के आवर्तक्रम में घूमते रहने का वर्णन और (५) वंशानुचरित अर्थात् राजर्षियों और महर्षियों की वंश-परम्परा का वर्णन-ये पाँच बातें पुराण का लक्षण[3] मानी गयी हैं। महाभारत के उपलब्ध रूप में सर्ग, प्रतिसर्ग और मन्वन्तर का वर्णन कई स्थलों पर मिलता है।[4] महाभारत के खिलपर्व हरिवंशपुराण में ये तीनों बातें और भी स्पष्ट रूप में मिलती हैं। राजाओं और ऋषियों का वंश वर्णन भी आदिपर्व के सम्भवपर्व, अध्याय ६४-६५ तथा ६५-६६ में प्राप्त होता है। हरिवंशपुराण के प्रथम पर्व में यादवों के वंश का वर्णन विस्तार से मिलता है। महाभारत, १.८.१-४ में महर्षि भृगु से शौनक तक की वंशपरम्परा तथा राजा प्रतीप से लेकर जनमेजय तक की वंश परम्परा और हरिवंश में यादवों की कृष्ण-सन्तति तक की वंशपरम्परा का वर्णन शानु-चरित के रूप में उपलब्ध है। इन प्रसङ्गों में अनेक अवान्तर कथायें सौति ने शौनकादि ऋषियों को और वैशम्पायन ने जनमेजय को सुनायी हैं। इसके साथ ही, पुराणों की ही तरह महाभारत में भी तीर्थ-माहात्म्य, माता, पिता, गुरु आदि के प्रति भक्ति; सत्य-दान-तप आदि नैतिक गुणों की महत्ता; राजनीति, धर्म और अध्यात्म से जुड़े विविध उपदेश और प्रसङ्ग हैं। अनेक प्रसङ्गों में ऐतिहासिक वीर-गाथाओं, मिथकीय पुराकथाओं, आचारात्मक नीति-कथाओं आदि का, मूल वक्तव्य को स्पष्ट करने के लिये, समावेश कर दिया गया है। इस तरह,

---

१. महाभारत, १.१. १-२१

२. वही, १.५६. १८-२४

३. सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च। वंशानुचरितञ्चैव पुराणं पञ्चलक्षणम्।। वायुपुराण।।

४. महाभारत, १.७५

महाभारत विविध प्रकार की कथाओं और लोककथा-शैलियों का आकर ग्रन्थ बन गया है। कौरव-पाण्डव की कथा में इन प्रासङ्गिक कथाओं (आख्यानों-उपाख्यानों) का तानों-बानों की तरह बुना जाना भले ही ग्रन्थ के मूल आख्यान से मात्र बादरायण सम्बन्ध रखता हो, किन्तु इस बुनावट ने भारत में प्रचलित आख्यानोपाख्यान-परम्परा और कहानी के अन्तर्गत कहानी कहने की पद्धति[1] का आप्त स्वरूप सुरक्षित रखा है। इधर नृतत्त्वविदों और मानवमनोविज्ञान के आदि स्वरूप तथा विकास का अध्ययन करने वालों ने इन कथाओं में कथा-मिथकों, लोककथा-रूढ़ियों, शाश्वत मानवीय प्रवृत्तियों और विश्वासों के साथ-साथ जातीय तथा सांस्कृतिक मूल्यों के अस्तित्व की भी व्याख्या करने का प्रयत्न किया है।[2]

आर्ष महाकाव्य महाभारत का इतिहासत्व प्रमाणित है।[3] भारतीय परम्परा में इतिहास की परिकल्पना मात्र राजनीतिक घटनाओं, युद्ध के वर्णनों, राजाओं और उनसे जुड़ी कालगणना तक ही सीमित नहीं है और न ही इतिहास यहाँ ऐसे काल की कल्पना से जुड़ा है जो सीधी रेखा में क्षैतिज गति से बढ़ता है, अपितु यहाँ इतिहास का अर्थ किसी देश और समाज की सम्पूर्ण सांस्कृतिक विकास का लेखा-जोखा है, जो काल की गति को ऋजु रेखात्मक न मानकर चक्राकार मानता है। कौटिल्य ने इतिहास की परिभाषा देते हुए बताया है कि यह पुराण (मिथकीय पुराकथाओं), इतिवृत्त (ऐतिहासिक पात्रों और घटनाओं), आख्यायिका (कथाओं, आख्यानोपाख्यानों), उदाहरण, धर्मशास्त्र तथा अर्थशास्त्र-इन समस्त विषयों का समुच्चय है।[4] अर्थशास्त्र की टीका 'जयमङ्गला' के अनुसार, प्रो. कांगले ने 'आख्यायिका' शब्द की व्याख्या दी है-' दिव्यमानुषादिचरितम्,।[5] इस तरह इसके अन्तर्गत वे सभी कथायें आ जाती हैं, जो देवों, मनुष्यों, तिर्यञ्चों आदि से जुड़ी हैं तथा जिन्हें इन 'आख्यान' और 'उपाख्यान' इन दो शब्दों द्वारा पृथक्-पृथक् अभिहित पाते हैं। महाभारत को सौति ने 'आख्यानवरिष्ठ' कहा है।[6] यहाँ हमें अन्यत्र भी आख्यान शब्द का प्रयोग इसी अर्थ में मिलता है।[7] आस्तीक से सम्बद्ध कथा को भी सौति ने आख्यान कहा है।[8]

---

१. कहानी में कहानी अनुस्यूत करने की यह पद्धति एक ओर गुणाढ्य की 'बड्ढकहा' (बृहत्कथा) से होती हुई सोमदेव के 'कथासरित्सागर' आदि कृतियों में तथा दूसरी ओर पञ्चतन्त्र आदि नीतिकथाओं में मिलती है।

२. Dr. S.A. Dange: Legends in the mahabharata, 1969

३. आख्यास्यन्ति...इतिहासमनु भुवि।। **महाभारत** आदिपर्व

४. पुराणमितिवृत्ताख्यायिकोदाहरणं धर्मशास्त्रमर्थशास्त्रञ्चेतिहासः।। कौटिल्यः **अर्थशास्त्र**, १.६.१४

५. प्रो. कांगलेः **अर्थशास्त्र** भाग-२ (English Translation) (पृ ११, पादटिप्पणी १४

६. **महाभारत**, १.१.१८

७. भारताख्यानमुत्तमम्-महाभारत, १.२.३३, अनाश्रित्येदमाख्यानं कथा भुवि न वर्तते-वही, १.२.३७

८. इदमास्तीकमाख्यानं तुभ्यं शौनक पृच्छते। कथयामि...।। वही,१,१३.६

महाभारत की पूर्वानुक्रमणिका में 'व्रीहिद्रौणि की कथा' को भी आख्यान ही कहा है।[1] जबकि वहीं 'उपाख्यान' शब्द का प्रयोग 'नलोपाख्यान' (१.२.५१), 'रामोपाख्यान' (१.२.५६), 'मातलीयोपाख्यान' (१.२.६१), 'वैन्योपाख्यान' (१.२.६२), 'अम्बोपाख्यान' (१.२.६६) आदि में मिलता है।

यहाँ 'आख्यान' और 'उपाख्यान'- इन दोनों शब्दों के विषय में एक स्पष्टीकरण आवश्यक है। सरसरी तौर पर दोनों को समान रूप से 'कथा' या 'आख्यायिका' का पर्याय मान लिया जाता है। किन्तु ऐसा है नहीं। दोनों में एक मौलिक भेद है। जैसा कि हम देखते हैं-'उपाख्यान' शब्द 'आख्यान' के 'उप' उपसर्ग लगाने से बना है, अतः 'उपाख्यान' 'आख्यान' का समानार्थी नहीं है। 'आख्यान' का अर्थ मूल पात्रों से जुड़ी कथाओं और घटनाओं के वर्णन से है, जबकि 'उपाख्यान' का अर्थ उन कथाओं से है, जो मूल कथा में स्थान-स्थान पर किसी तथ्य या वक्तव्य को पुष्ट करने के लिये कही जाती हैं और उनका श्रोता इतिहास, पुराण या लोक में प्रचलित घटनायें और कथायें हैं। किन्तु इस मान्यता को हम एक दृढ़ और सर्वमान्य सिद्धान्त के रूप में प्रस्तुत नहीं कर सकते क्योकि महाभारत में ही इस सन्दर्भ में स्पष्ट विचलन देखा जा सकता है। 'अम्बा' का वृत्तान्त महाभारत की मूल कथा से सम्बद्ध है किन्तु अम्बा के वृत्तान्त को भी 'उपाख्यान' कहा गया-अम्बोपाख्यान (१.२.६६)।"[2] इसके समाधान में मात्र इतना ही कहा जा सकता कि किसी भी विषय का अपवाद होना स्वाभाविक होता है। कुल मिलाकर हम सारे सन्दर्भों के परिप्रेक्ष्य में निष्कर्षतः कह सकते हैं कि 'आख्यान' और 'उपाख्यान' के अन्तर के सम्बन्ध में व्यक्त की गयी धारणा प्रायः तर्क-सङ्गत और स्वीकार्य है।

महाभारत का जो स्वरूप (विभिन्न संस्करणों के रूप में) वर्तमान काल में उपलब्ध है, उसमें 'आख्यानों' और 'उपाख्यानों' की सुदीर्घ परम्परा प्राप्त है। इसमें जो प्रमुख आख्यान और उपाख्यान है, वे इस प्रकार हैं-

**आदिपर्व**-रुरु-प्रमद्वरा की कथा, जरत्कारु-आस्तीक की कथा, कद्रू-विनता की कथा, अमृत-मन्थन की कथा, शकुन्तला-(दुष्यन्त) की कथा, कच-देवयानी की कथा, ययाति की कथा, विदुर के पूर्व-जन्म की कथा, व्युषिताश्व की कथा, द्रौपदी के पूर्व जन्म की कथा, सुन्द-उपसुन्द की कथा, श्वेतकि की कथा और शार्ङ्गक की कथा।

**सभापर्वः**- हरिश्चन्द्र की कथा (माहात्म्य), जरासन्ध के जन्म की कथा, शिशुपाल के जन्म की कथा।

**वनपर्वः**-सुरभि और इन्द्र की कथा, शाल्ववध की कथा, नल-दमयन्ती-कथा, अगस्त्य की कथा, वृत्रासुर की कथा, सगर और भगीरथ की कथा (गंगा की कथा), ऋष्यशृङ्ग की

---

१. महाभारत, १.२.५५

२. इस मत के लिये हम प्रो. भोला शङ्कर व्यास जी के आभारी हैं।

कथा, परशुराम की कथा, च्यवन-सुकन्या की कथा, उशीनर (शिबि) की कथा, अष्टावक्र की कथा, यवक्रीत की कथा, संक्षिप्त राम-कथा, मत्स्यावतार की कथा, इन्द्रद्युम्न की कथा, उत्तङ्क की कथा, कौशिक ब्राह्मण, प्रतिव्रता और धर्मव्याध की कथा, स्कन्द-जन्म की कथा, राम की कथा और सावित्री की कथा।

**उद्योगपर्वः**-नहुष की कथा, मातलि की कथा, दम्भोद्भव की कथा, विदुला की कथा और अम्बा की कथा तथा वृत्रासुर की कथा।

**द्रोणपर्व**-षोडशराजकीय-कथा।

**शल्यपर्वः**-विश्वामित्र की कथा, स्कन्द की कथा।

**शान्तिपर्वः**-कर्ण की कथा, षोडशराजकीय कथा, नारद और पर्वत की कथा, परशुराम की कथा, केकयराज की कथा, ऋषभ की कथा (इतिहास), व्याध-कपोती की कथा, इन्द्र और वृत्रासुर की कथा, दक्षयज्ञविध्वंस की कथा, वराहावतार की कथा, उञ्छवृत्तिक ब्राह्मण की कथा।

**अनुशासनपर्वः**-गौतमी-ब्राह्मण की कथा, विश्वामित्र की कथा, अष्टावक्र की कथा, मतङ्ग की कथा, उशीनर (शिबि) की कथा, भृगुवंशी विपुल की कथा, स्कन्द की कथा, नहुष की कथा, कीट की कथा, व्यास-मैत्रेय की कथा (संवाद)।

**आश्वमेधिकपर्वः**- मरुत्त की कथा, वृत्रासुर की कथा, परशुराम की कथा, उत्तङ्क की कथा।

उपर्युक्त में से अनेक ऐसी भी कथायें हैं जो महाभारत के विभिन्न पर्वों में विविध प्रसङ्गों पर एक से अधिक बार उल्लिखित हुई हैं। आख्यानों और उपाख्यानों का निरूपण करने के अवसर पर ऐसी कथाओं को उसके मूल स्वरूप में एक ही बार स्थापित किया जायेगा। ऐसी कथाओं में प्रसङ्गानुसार यदि किञ्चित् अन्तर हुआ तो उसका यथोचित सङ्केत भी किया जायेगा।

इन उपाख्यानों की प्रकृति का विश्लेषण करने पर ज्ञात होता है कि इनमें से कुछ वैदिक मूल के हैं[1] जिनका रूपान्तर कालान्तर में पौराणिक उपाख्यान में हो गया। कुछ उपाख्यान विशुद्ध रूप से पौराणिक मूल के हैं और कुछ उपाख्यान लौकिक मूल के हैं। वैदिक मूल के रूपान्तरित आख्यानों में हम वृत्रासुर, कद्रू-विनता, गरुड और कच-देवयानी के उपाख्यानों को रख सकते हैं। विशुद्ध पौराणिक मूल के उपाख्यानों में इन्द्र, मातलि, सुन्द-उपसुन्द, राम, स्कन्द, वराहावतार आदि के उपाख्यान लिये जा सकते हैं। लौकिक मूल के आख्यानों में दुष्यन्त-शकुन्तला, च्यवन-सुकन्या, विदुला, धर्मव्याध, कपोत-कपोती आदि के उपाख्यान माने जा सकते हैं। अब हम महाभारत के प्रमुख आख्यानों-उपाख्यानों का विवरण क्रमशः संक्षिप्ततया प्रस्तुत करते हैं।

---

१. 'इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्' के अनुसार वैदिक मूल के उपाख्यानों का उपबृंहण महाभारत में हुआ है

**पुलोमा और च्यवन के जन्म का उपाख्यान-**[1] महर्षि भृगु की पत्नी का नाम पुलोमा था। एक बार भृगु की अनुपस्थिति में पुलोमा नामक एक राक्षस आया, वह भृगु-पत्नी पुलोमा को देखते ही उस पर आसक्त हो गया। वह पूर्व में कन्या पुलोमा का मन ही मन वरण कर चुका था किन्तु पुलोमा के पिता ने उसका विवाह महर्षि भृगु से कर दिया। यहाँ पुलोमा को देखते ही प्रसन्न हो गया और उसे अपहरण करने के लिये सोचने लगा। पुलोमा ने उसे आश्रम में आया देखकर पति की अनुपस्थिति में अपना धर्म समझ कर आतिथ्य के लिये निमंत्रित किया। इधर राक्षस ने अग्निशाला में प्रज्वलित अग्नि को देखा और बार-बार उनसे पूछने लगा कि चूँकि मैंने ही सर्वप्रथम इस कन्या का वरण किया था किन्तु इसके पिता ने अधर्मपूर्वक इसका विवाह भृगु से कर दिया, इसलिये इस पर मेरा हक बनता है या नहीं ? अग्नि ने सीधे उसके इस प्रश्न का उत्तर तो नहीं दिया किन्तु उसके द्वारा पूर्व में इस कन्या के वरण की बात का समर्थन किया। फिर पुलोमा भृगु-पत्नी का अपहरण करने का उद्यम करने लगा। इसका परिणाम हुआ कि पुलोमा का गर्भस्थ शिशु स्खलित होकर भूमि पर गिर पड़ा जिसके तेज से पुलोमा राक्षस तत्काल वहीं भस्म हो गया। आश्रम पर लौटे हुए भृगु ने अपनी पत्नी की दुर्दशा और उस तेजस्वी शिशु को देखा और पुलोमा द्वारा पूरी घटना को जानने के पश्चात् अग्नि को 'सर्वभक्षी' होने का शाप दे दिया और शिशु जिस प्रकार गर्भ से बाहर आया था, उसके आधार पर उसका नामकरण 'च्यवन' किया। यह उपाख्यान पौराणिक मूल का है।

**रुरु-प्रमद्वरा का उपाख्यान-**[2] महर्षि च्यवन का विवाह सुकन्या से हुआ और उन्हें प्रमति नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। प्रमति ने घृताची अप्सरा से रुरु नामक पुत्र उत्पन्न किया। रुरु का विवाह प्रमद्वरा के साथ हुआ और उससे शुनक नामक पुत्र हुआ। एक समय की बात है कि मेनका अप्सरा ने गन्धर्वराज विश्वावसु द्वारा स्थापित गर्भ को समय पूरा होने पर मुनि स्थूलकेश के आश्रम के समीप जन्म दिया और उसे वहीं छोड़कर चली गयी। मुनिस्थूलकेश ने उस अनवद्य दिव्य शोभा वाली कन्या को देखा और निराश्रित जान कर उठा लाये। उसको संस्कार सम्पन्न करते हुये उसका मनोयोग पूर्वक पालन-पोषण किया। उत्तम गुणों से युक्त उस अनिन्द्य सुन्दरी का नाम उन्होंने 'प्रमद्वरा' (स्त्रियों में श्रेष्ठ) रखा। प्रमति पुत्र महर्षि कुमार रुरु ने उस कन्या को देखा और मुग्ध हो गये। मित्रों से पुत्र का आशय जानकर महर्षि प्रमति ने स्थूलकेश मुनि से उनकी कन्या प्रमद्वरा को अपने योग्य पुत्र रुरु के लिये माँग लिया। स्थूलकेश ने सहर्ष स्वीकार किया और दोनों ने आगे किसी शुभ-मुहूर्त में दोनों के विवाह का निश्चय किया। इसी बीच एक दिन प्रमद्वरा अपनी सखियों के साथ वन में घूम रही थी कि उसका पैर किसी सोये हुये सर्प पर पड़ गया और सर्प ने अपने विषैले दाँत से डँस लिया। प्रमद्वरा वहीं गिर पड़ी और उसका प्राणान्त हो गया।

---

१. महाभारत, आदिपर्व अध्याय ५-६
२. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय, ८-१२

यह सुनकर सभी ऋषि-मुनि और कुटुम्बी भागे-भागे वहाँ आये और प्रमद्वरा को मृत देखकर शोकाकुल हो गये। रुरु ने अपनी प्रियतमा की यह दशा देखी तो शोकाकुल होकर विलाप करने लगा। तब एक देवदूत ने आकर उसे प्रमद्वरा को पुनर्जीवित करने का उपाय बताया। रुरु ने तत्काल ही उसके कथनानुसार अपनी आधी आयु प्रमद्वरा को दान कर दी। तब गन्धर्वराज विश्वावसु और उस देवदूत ने जाकर धर्मराज से प्रार्थना की कि महर्षि रुरु के द्वारा दी गयी आयु से प्रमद्वरा को जीवित कर दें। धर्मराज ने ऐसा ही किया और प्रमद्वरा जीवित हो उठी। प्रमति और स्थूलकेश ने प्रसन्नता पूर्वक निश्चित मुहूर्त में दोनों का विवाह कर दिया और दोनों आनन्दपूर्वक रहने लगे।

चूँकि प्रमद्वरा का प्राणान्त सर्प के डँसने से हुआ था अतः महर्षि रुरु सर्पों के घोर शत्रु हो गए। वे जहाँ कहीं भी सर्प देखते कि उसे मार डालते। एक दिन उन्हें डुण्डुभ जाति का एक बूढ़ा सर्प दिखायी पड़ा। रुरु ने ज्यों ही उस पर प्रहार करना चाहा कि वह बूढ़ा सर्प मनुष्य की वाणी में रुरु से उसे न मारने की प्रार्थना करने लगा। उसने कहा कि किसी एक के अपराध के लिए अन्य बहुतों को दण्ड देना उचित नहीं है और फिर मैं तो विषहीन जन्तु हूँ, केवल सर्पाकृति हूँ। इस पर रुरु ने उसे कोई ऋषि समझा और उससे उसका परिचय पूछा। डुण्डुभ ने बताया कि वह सहस्रपाद नाम का ऋषि है और अपने एक ब्राह्मण मित्र के शाप से इस योनि में पतित हो गया है। उसका ब्राह्मण मित्र एक बार अग्निहोत्र में दत्तचित्त था कि सहस्रपाद ने खिलवाड़ में ही घास-फूस का एक सर्प बनाकर उसे डरा दिया। उसका मित्र भयवश मूर्च्छित हो गया और होश में आने पर उसने इसे शाप दे दिया कि नकली सांप बनाकर उसने मुझे डराया है अतः वह भी नकली (विषहीन) सांप हो जाय। फिर इसके अनुनय विनय करने पर उसने शाप मुक्ति बताई कि महर्षि प्रमति के पुत्र रुरु का दर्शन करने से इस योनि से उसका उद्धार हो जायगा। इसके बाद वह डुण्डुभ अपने पूर्वरूप (सहस्रपाद ऋषि) में आ गया और फिर उसने रुरु से हिंसा का त्याग करने को कहा तथा उसे ब्राह्मण धर्म का उपदेश दिया। उसने रुरु को जनमेजय के सर्पसत्र में हुई सर्पों की हिंसा और विप्रवर आस्तीक द्वारा सर्पों की रक्षा का वृत्तान्त सुनाया। इसके बाद सहस्रपाद अदृश्य हो गए। रुरु ने आश्रम में लौटकर अपने पिता से जनमेजय के सर्पसत्र सम्बन्धी जिज्ञासा का समाधान किया। यह उपाख्यान पौराणिक है।

**जरत्कारु और आस्तीक का उपाख्यान-**[1] महाभारतकार ने आस्तीक के इस वृत्तान्त को इतिहास[2] और आख्यान[3] कहा है। प्राचीन काल में जरत्कारु नाम के महातेजस्वी

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय १३-१५

२. इतिहासमिमं विप्राः पुराणं परिचक्षते। महा., आदिपर्व, १३.६

३. अ-इदमास्तीकमाख्यानं तुभ्यं शौनक पृच्छते। वही १३.८

(ब) एतदाख्यानमास्तीकं यथावत् कथितं मया। वही, १५.११

यायावर[1] ब्राह्मण थे। उन्होंने संसार सुखभोग से अनिच्छा करके ब्रह्मचर्य व्रत धारण किया और तीर्थाटन करने लगे। एक बार वे एक महावन से होकर जा रहे थे कि उन्होंने कुछ महात्माओं को देखा जिनके पैर ऊपर की ओर और मुख नीचे की ओर थे और वे एक घास (खस) के सहारे गड्ढे में लटक रहे थे। उस घास को अधिकांशतया चूहों ने कुतर दिया था और उनका गड्ढे में गिरना निश्चित था। ऐसी दशा में पड़े हुए उन महात्माओं को देखकर जरत्कारु ने उनका परिचय पूछा तथा उनकी इस दशा का कारण पूछा। इस पर उन्होंने बताया कि वे जरत्कारु नामक यायावर ब्राह्मण के पूर्वज हैं और जरत्कारु के विवाह न करने से वंशलोप होने के कारण इस दशा को प्राप्त हुए हैं। यदि जरत्कारु विवाह कर ले तो उससे उत्पन्न पुत्र उन्हें इस दुर्दशा से छुटकारा दिला देगा। इस पर जरत्कारु ने अपना परिचय देकर उन्हें बताया कि वे लोग उसी के पितामहादि पूर्वज हैं। यद्यपि उसने संसारसुख न भोगने की इच्छा से विवाह न करने की प्रतिज्ञा की है किन्तु अब अपने पूर्वजों को इस कष्ट से मुक्ति देने के लिये विवाह करेगा किन्तु विवाह उसी कन्या से करेगा, जो उसी के नाम वाली (अर्थात् जरत्कारु) होगी और कोई स्वेच्छा से भिक्षा की तरह उसे दान देगा।

इस प्रकार जरत्कारु अपने पूर्वजों को सान्त्वना देकर वहाँ से चला गया और वन में विचरण करते हुए तीन बार पुकार लगायी कि कोई उन्हें भिक्षा में कन्या दे जाय। उस समय नागराज वासुकि अपनी बहन को लेकर जरत्कारु की सेवा में उपस्थित हुए और उसे जरत्कारु ऋषि को समर्पित करते बोले कि यह भिक्षा ग्रहण कीजिए। ऋषि ने नागराज से पूछा कि इसका क्या नाम है ? नागराज ने कहा कि मैं एकदम सच बताता हूँ- "इसका नाम जरत्कारु है और इसे आपके लिये सुरक्षित रखा गया है।" तब ऋषि ने अपने नाम वाली उस कन्या को शास्त्रीय विधि से पत्नी के रूप में ग्रहण किया। जरत्कारु ने आस्तीक नामक पुत्र को जन्म दिया। आस्तीक बड़े विद्वान् और तेजस्वी ब्राह्मण थे। उन्होंने सन्तानोत्पत्ति करके न केवल पूर्वजों का उद्धार किया अपितु नागमाता कद्रू के द्वारा अभिशप्त नागपुत्रों को भी जनमेजय के सर्पसत्र में मरने से बचाया।

**कद्रू-विनतोपाख्यान**[2]- सत्ययुग में दक्षप्रजापति की दो कन्याओं-कद्रू और विनता का विवाह महर्षि कश्यप के साथ हुआ था। महर्षि कश्यप ने एक बार प्रसन्न होकर अपनी दोनों पत्नियों से यथेच्छ वर माँगने को कहा। कद्रू ने एक समान तेजस्वी एक हजार नागों को पुत्र के रूप में पाने का वर माँगा। विनता ने केवल दो ही पुत्रों को वर रूप में माँगा जो कद्रू के पुत्रों से हर प्रकार से श्रेष्ठ हो। वर देकर महर्षि कश्यप तपश्चरण के लिये चले

---

१. सदैव विचरणशील मुनियों अथवा ब्राह्मणों को 'यायावर' कहा जाता है। ये चलते-चलते सांयकाल जहाँ पहुँच जाते है, वहीं रात्रिपर्यन्त रुककर प्रातः काल चल पड़ते हैं। ये एक पक्ष (पखवारा) में एक बार अग्निहोत्र करते है-'यायावरा नाम ब्राह्मणा आसंस्ते अर्धमासादग्निहोत्रमजुहवन्।'

२. महाभारत, आदिपर्व अध्याय १६, २०, २२, २३-३४

गये। दीर्घकाल पश्चात् कद्रू ने एक हजार और विनता ने दो अण्डे दिए। दासियों ने इन अण्डों को सुरक्षित गरम वर्तनों में रख दिया। पाँच सौ वर्ष पश्चात् कद्रू के सभी पुत्र अण्डों को फोड़ कर बाहर आ गये किन्तु विनता के दोनों अण्डे ज्यों के त्यों पड़े रहे। इससे विनता अपनी सौत के सामने लज्जित हुई और उसने अपना एक अण्डा जाकर स्वयं फोड़ दिया। उस फूटे हुए अण्डे में विनता ने अपना पुत्र देख जिसकी कमर के ऊपर का भाग पूर्ण विकसित हो गया था किन्तु नीचे का भाग अविकसित ही था। पुत्र विनता पर बड़ा क्रुद्ध हुआ और उसने अपनी माँ को शाप दे दिया कि वह पाँच सौ वर्षों तक कद्रू की दासी रहेगी। उसका नाम अरुण (अनूरु) हुआ और वह उड़कर जाकर सूर्य के रथ पर बैठ गया और उनका सारथि हो गया। उसने अपनी माता से कह दिया था कि दूसरे अण्डे से अभी पाँच सौ वर्ष बाद तुम्हारा जो पुत्र निकलेगा, वही तुम्हें दासीभाव से मुक्त करायेगा। इस लिये वह अण्डा मत फोड़ना। समय पूरा होने पर उस अण्डे से महाबलशाली और सर्पसंहारक गरुड का जन्म हुआ।

अमृत-मंथन से उत्पन्न जो उच्चैःश्रवा अश्व था, उसके रंग के विषय में कद्रू और विनता ने एक दूसरे की दासी बनने की बाजी लगा ली। विनता ने कहा कि घोड़ा पूरा सफेद है किन्तु कद्रू ने कहा कि घोड़ा तो सफेद है किन्तु पूँछ काली है। कल दोनों के देखने की बात तय हुई। रात में कद्रू ने अपने पुत्र नागों से कहा कि जाओ तुम सभी उस अश्व की पूँछ में काले बाल बनकर लिपट जाओ किन्तु कर्कोटक को छोड़कर अन्य किसी ने उसकी आज्ञा न मानी। इस पर कद्रू ने उन्हें जनमेजय के सर्पयज्ञ में जलकर मर जाने का शाप दे दिया। भयवश सभी नागपुत्रों ने माता को प्रसन्न करने के लिये उच्चैःश्रवा की पूछ को काले बाल बनकर लपेट लिया और जब दोनों वहाँ गयीं तो उच्चैःश्रवा की पूँछ काली दिखाई पड़ी। इस पर विनता को कद्रू की दासी बनना पड़ा।

इधर गरुड़ पैदा हो चुके थे और अग्नि के समान तेजस्वी थे। अग्नि के बताने पर देवों और ऋषियों ने गरुड़ की परमात्मा के रूप में स्तुति की। इससे प्रसन्न होकर गरुड़ ने अपना तेज समेट लिया। गरुड़ समुद्र के पार वहाँ गए जहाँ माता विनता कद्रू की दासी बनी थी। वह अपनी पीठ पर कद्रू को बैठा कर नागों के स्थान को जा रही थी अतः गरुड़ ने भी नाग-पुत्रों को अपनी पीठ पर बैठा लिया किन्तु वे सभी नाग सूर्य की प्रचण्ड गर्मी से सन्तप्त हो मूर्च्छित हो गये। तब कद्रू ने इन्द्र की स्तुति की और उन्होंने वर्षा करके नागपुत्रों को सन्तापरहित कर दिया। उस मनोरम द्वीप में पहुँच कर विहार करने के पश्चात् कद्रू के पुत्रों ने वैनतेय गरुड़ से निर्मल जल वाले किसी अन्य द्वीप में ले चलने के लिए कहा। इस पर गरुड़ ने अपनी माता विनता से पूछा कि हमें इनकी आज्ञा का पालन क्यों करना पड़ता है? तब विनता ने अपने दासी होने की सारी बात बताई। यह सुनकर गरुड़ ने उन सर्पों से पूछा कि मैं तुम लोगों के लिये क्या कर दूँ कि हमें तुम्हारी दासता से मुक्ति मिल जाय। सर्पों ने कहा कि यदि तुम हमें अमृत लाकर दे दो तो दास्यभाव से मुक्ति पा सकते हो।

विनता ने अनेक प्रकार से आशीर्वाद देकर, ब्राह्मणों की हत्या न करने और जीव-हिंसक निषादों का भक्षण करके भूख मिटाने का आदेश देकर गरुड़ को विदा किया और गरुड़ अमृत लाने चल पड़े। उन्होंने मार्ग में निषादों का भक्षण किया। निषादों के साथ वायुवेग से गरुड़ के कण्ठ में एक ब्राह्मण भी अपनी निषादी भार्या सहित पहुँच गया और गरुड़ के कण्ठ में अग्नि सदृश जलन होने लगी। तब गरुड़ ने अपनी पत्नी सहित उस ब्राह्मण को शीघ्र ही अपने मुख से बाहर कर दिया। मार्ग में गरुड़ के पिता कश्यप मिले। कुशल-क्षेम के पश्चात् गरुड़ ने उनसे कहा कि माता की आज्ञा से मैंने सारे निषादों का भक्षण कर डाला फिर भी भूख मिटी नहीं। कृपया मेरे लिये पर्याप्त आहार बताइए ताकि अपनी भूख मिटा कर बलशाली बनूँ और अमृत ला सकूँ। तब महर्षि कश्यप ने गरुड़ को एक विशाल सरोवर दिखाया जिसमें पूर्वजन्म के ऋषिपुत्र सगे भाई परस्पर शापवश विशाल कछुआ और विशाल हाथी बनकर वैर-भाव से रहते थे। कश्यप ने उन दोनों का भक्षण करके गरुड़ से अपनी भूख मिटाने की बात कही। गरुड़ ने जाकर उन दोनों को झपट कर अपने एक-एक पंजे में दबोच लिया और उड़ गए। कश्यप ने उन्हें अमृत प्राप्त करने का आशीर्वाद दिया। अलम्ब तीर्थ में गरुड़ को एक अति विशाल वटवृक्ष दिखाई पड़ा जिसकी सौ योजन लम्बी डाल पर गरुड़ उस हाथी और कछुये को आहार बनाने की सोच से बैठे किन्तु गरुड़ के बैठते ही उनके भार से वह शाख टूट गई। गरुड़ ने देखा कि उसमें बालखिल्य नाम वाले महर्षियों का समुदाय लटक कर तपस्या कर रहा है। वह डाल गिरने से अवश्य ही मर जायेंगे- इस प्रकार ब्रह्म-हत्या के भय से गरुड़ ने झपट कर वह डाल अपनी चोंच में सम्भाल ली। इन तीनों को लिये गरुड़ आकाशमार्ग से गन्धमादन पर्वत पर पहुँचे। वहाँ तपोलीन महर्षि कश्यप पुनः दिखाई पड़े। कश्यप ने अपने पुत्र को बालखिल्य महर्षियों के कोप से बचाने के लिये उन्हें प्रसन्न किया और वे बालखिल्य उस शाखा को छोड़कर हिमालय पर्वत पर चले गए। तब पिता की आज्ञा से गरुड़ ने उस महाशाखा को एक निर्जन पर्वत की गोद में गिरा दिया और उसी पर्वत की चोटी पर बैठकर कछुआ और हाथी को खा गए। इस प्रकार तृप्त होकर गरुड़ देवलोक की ओर उड़ चले। उधर देवलोक में अचिन्त्य भयङ्कर उत्पात होने लगे। इस अनहोनी का कारण इन्द्र ने देवगुरु बृहस्पति से पूछा तब बृहस्पति ने अमृत-हरण करने के लिये आते हुए गरुड़ की बात इन्द्र को बताई। तब सारे देवगण इन्द्र के नेतृत्व में गरुड़ को रोकने के लिये सन्नद्ध हो गये। गरुड़ ने उन देवताओं का अपना पराक्रमपूर्वक सामना करते हुए अमृत की रक्षा में घूमते हुए चक्र का भेदन करके, दो भयङ्कर सर्पों को मारकर बड़ी शीघ्रता से उस अमृत को लेकर आकाश में उड़ चले। उनके इस पराक्रम से प्रसन्न होकर विष्णु ने उन्हें अपनी ध्वज में स्थान और विना अमृतपान के अमर होने का वरदान दिया। विष्णु ने भी गरुड़ को अपना वाहन बनने का वरदान माँगा। इधर इन्द्र ने गरुड़ पर वज्र से प्रहार किया जिससे गरुड़ को तनिक भी पीड़ा न हुई किन्तु उन्होंने महर्षि दधीचि की अस्थियों और इन्द्र का सम्मान करते हुए अनन्त विस्तार वाली अपनी एक पाँख गिरा दी। उस गिरे हुए उत्तम पंख को

देखकर देव-मानवादि सभी प्राणी विस्मित हो गये और उसकी सुन्दरता के आधार पर गरुड़ का नामकरण 'सुपर्ण' कर दिया।

गरुड़ के पराक्रम को देखकर इन्द्र ने उनसे मैत्री का प्रस्ताव रखा जिसे गरुड़ ने स्वीकार कर लिया। फिर इन्द्र ने गरुड़ से कहा कि यदि अमृत की इच्छा तुम्हें स्वयं के लिये नहीं है तो इसे वापस कर दो। इस पर गरुड़ ने अमृत-हरण का कारण बताया और इन्द्र से वरदान माँगा कि सर्प उसके आहार हों। विष्णु ने भी इन्द्र के साथ गरुड़ की इस इच्छा का अनुमोदन किया। गरुड़ ने इन्द्र से कहा कि मैं यह अमृत जहाँ रख दूँ आप वहाँ से इसे हरण कर ले जाइएगा। इतना कहकर गरुड़ ने लाकर अमृत को कद्रूपुत्र सर्पों के यहाँ कुश के आसन पर रख दिया और उनसे कहा कि आप लोग स्नानादि से शुद्ध होकर अमृत पान कीजिये। अब मैंने आप लोगों की इच्छानुसार अमृत ला दिया है और मेरी माता अब दास्यभाव से मुक्त हो जाय। 'तथास्तु' कहकर वे सर्प उधर स्नान के लिये गये इधर इन्द्र अमृत को उठा ले गये। सर्प जब लौटकर आए तो अमृत वहाँ न पाकर कुशों को चाटने लगे। इससे सर्पों की जीभ के दो भाग हो गए। अमृत का स्पर्श होने से तभी से कुशों की 'पवित्री' संज्ञा हुई तथा सर्प भी द्विजिह्व कहलाने लगे। माता विनता को दास्यभाव से मुक्त करके गरुड़ उसके साथ सुख-पूर्वक रहने लगे।

**शकुन्तलोपाख्यान**[1] -पुरु वंश का विस्तार करने वाले महाप्रतापी राजा दुष्यन्त समस्त पृथिवी के पालक थे। एक बार वे वन-विहार के लिये अपने अनुचरों और सेना के साथ निकल पड़े। उन्होंने वन में पहुँचकर यथेच्छ विहार तथा आखेट किया। आखेट करते-करते वे सुन्दर वनान्तर में पहुँचे जहाँ मालिनी नदी के तट पर महर्षि कण्व का तपोवन और आश्रम था। राजा ने आश्रम के बाहर ही अपने सैनिकों को रोक दिया और स्वयं राजचिह्नों को त्याग कर महर्षि कण्व के दर्शन की इच्छा से आश्रम में गए। वे आश्रम के पवित्र और मनोहर वातावरण तथा तपोनिष्ठ ऋषिकुल को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए। किन्तु वहाँ महर्षि कण्व को न पाकर उन्होंने उनके बारे में पूछा। तब आश्रम में स्थित एक अनिन्द्य सुन्दरी कन्या ने निकल कर दुष्यन्त का अतिथि-सत्कार किया और उनका परिचय पूछा। दुष्यन्त ने अपने बारे में बताकर फिर उस कन्या का परिचय पूछा। कन्या ने कहा कि मैं धर्मज्ञ महर्षि कण्व की पुत्री कही जाती हूँ। दुष्यन्त के शङ्का करने पर कि महर्षि कण्व तो नैष्ठिक ब्रह्मचारी हैं, शकुन्तला ने उनके सन्देह का निराकरण करते हुए अपने जन्म का वृत्तान्त बताया, किसी समय महर्षि विश्वामित्र उग्र तप में निरत थे। उनके तप को देखकर इन्द्र भयकम्पित हो गए और उन्होंने अप्सरा मेनका को विश्वामित्र का तप भङ्ग करने के लिये भेजा। मेनका ने जाकर विश्वामित्र का तप भङ्ग किया और दोनों के संयोग से एक अत्यन्त सुन्दरी कन्या का जन्म हुआ जिसे कण्वाश्रम के निकट मालिनी नदी

---

१. **महाभारत**, आदिपर्व अध्याय ६८-७४, महाकवि कालिदास का **अभिज्ञान-शाकुन्तल** इसी उपाख्यान पर आधारित है

के तीर पर छोड़कर मेनका स्वर्ग को चली गई। शकुन्तों (पक्षियों) ने उस कन्या की रक्षा की और बाद में कण्व उसे अपने आश्रम में ले आए। उन्होंने उसका पालन-पोषण किया तथा नामकरण 'शकुन्तला' किया। इस प्रकार महर्षि कण्व शकुन्तला के (धर्म) पिता हुए।

शकुन्तला का जन्मवृत्त सुनकर महाराज दुष्यन्त को जब यह निश्चय हो गया कि यह क्षत्रिय कन्या है तब उन्होंने शकुन्तला से विवाह का प्रस्ताव किया। शकुन्तला ने अपने को पिता के अधीन बताकर दुष्यन्त को उनके लौट आने की प्रतीक्षा करने का निवेदन किया। किन्तु दुष्यन्त ने उसे समझाते हुए गान्धर्व विवाह का आग्रह किया। शकुन्तला ने इसे स्वीकार तो कर लिया किन्तु एक शर्त लगा दी कि उसका पुत्र ही युवराज होगा। दुष्यन्त ने तत्काल इस शर्त को मान लिया और दोनों ने परस्पर गान्धर्व विवाह कर लिया। दुष्यन्त ने शकुन्तला के साथ एकान्तवास किया और उसे अपने राजप्रासाद में बुलाने का विश्वास दिला कर लौट गए। कुछ ही देर पश्चात् आश्रम में लौटे हुए महर्षि कण्व ने शकुन्तला द्वारा दुष्यन्त के साथ किए गए गान्धर्व विवाह को जानकर उसका अनुमोदन किया और उन दोनों पर क्रोध न कर आशीर्वाद दिया।

शकुन्तला की कुक्षि में दुष्यन्त द्वारा स्थापित गर्भ धीरे-धीरे बढ़ने लगा। वह दुष्यन्त के बुलावे की प्रतीक्षा में दिन गिनती रही और महीने, वर्ष बीतते रहे। पूरे तीन वर्ष बाद शकुन्तला ने आश्रम में ही तेजस्वी कुमार को जन्म दिया जिसमें चक्रवर्ती सम्राट् के सभी लक्षण थे। ऋषियों और इन्द्रादि देवताओं ने उस कुमार की बड़ी प्रशंसा की। क्रमशः बढ़ता हुआ वह कुमार माता की ही तरह आश्रम की प्रेमपूर्वक सेवा करता था। उस पराक्रमी कुमार ने आश्रम के विघ्नकारक दैत्यों को मार गिराया तो ऋषियों ने उसका नाम 'सर्वदमन' रख दिया। महर्षि कण्व ने उसे अध्ययन कराया। गुण और विद्या से सम्पन्न वह बालक जब बारह वर्ष का हो गया तो युवराज पद के योग्य समझकर महर्षि ने शकुन्तला समेत उस कुमार को दुष्यन्त के पास भेज दिया। कण्व के शिष्य शकुन्तला और सर्वदमन को दुष्यन्त की राजसभा में पहुँचाकर लौट गये। फिर दुष्यन्त के पूछने पर शकुन्तला ने उसके साथ गान्धर्व विवाह की बात बता कर कुमार को उनके पुत्र के रूप में प्रस्तुत किया और उसे युवराज बनाने की माँग की। इस पर दुष्यन्त ने उसे झूठी साबित करते हुए उसके साथ अपने सम्बन्ध को अस्वीकार करते हुए उसे झिड़क दिया। दुष्यन्त और शकुन्तला में देर तक संवाद हुआ। शकुन्तला उसे बहुत ऊँच-नीच समझाती रही और दुष्यन्त बार-बार इनकार करता रहा। अन्त में जब शकुन्तला निराश और दुःखी होकर राजसभा से जाने लगी तब आकाशवाणी ने दुष्यन्त को सम्बोधित कर उसे अपनी पत्नी और पुत्र को स्वीकार करने का निर्देश दिया। इस पर दुष्यन्त ने सभासदों से कहा कि मैं सब कुछ जानते हुये भी इसलिये प्रतिवाद कर रहा था ताकि लोग इस विषय में सन्देह न करें और आकाशवाणी ने मेरे पुत्र को विशुद्ध घोषित कर दिया और अब मैं अपने पुत्र और पत्नी को ग्रहण करता हूँ। शकुन्तला-नन्दन सर्वदमन ही भरत नाम के विख्यात चक्रवर्ती सम्राट् हुए।

**नहुष का उपाख्यान**[1]- इलापुत्र पुरूरवा को उर्वशी से छः पुत्र उत्पन्न हुए थे। उनमें से ज्येष्ठ पुत्र आयु ने अपनी पत्नी स्वर्भानुकुमारी से जिन पाँच पुत्रों को उत्पन्न किया, नहुष उन सब में ज्येष्ठ थे। उन्होंने अपने विशाल राज्य को धर्मपूर्वक पालन किया। यह बात इस वृत्तान्त से प्रमाणित होती है। महर्षि च्यवन गंगा और यमुना के सङ्गम में जल के भीतर प्रविष्ट होकर काष्ठवत् स्थिर होकर महान तप कर रहे थे। सभी जलचरों से उनकी मैत्री हो गयी थी और नदियों के जल का वेग उन्हें विचलित नहीं करता था। वहाँ मल्लाहों ने मछली पकड़ने के लिये बहुत बड़ा एक मजबूत जाल डाला। अन्य जलचरों के साथ महर्षि च्यवन भी उस जाल में फंसकर बाहर आ गये। उन्होंने मल्लाहों से कहा कि या तो मैं इन मत्स्यों के साथ प्राण त्याग दूँगा या फिर इनको अपने साथ बचाऊँगा। यह सुनकर मल्लाह डर गये और वे तत्काल महाराज नहुष की शरण में गए। नहुष अपने पुरोहित और मन्त्रियों सहित तत्काल महर्षि च्यवन के पास पहुँचे। च्यवन ने नहुष से कहा कि मल्लाहों को इन मछलियों के मूल्य के साथ ही मेरा भी मूल्य देकर छुड़ा लीजिए। नहुष ने एक हजार स्वर्ण-मुद्राओं से आरम्भ कर क्रमशः बढ़ते हुए अपना पूरा राज्य ही देने के लिये कहा किन्तु च्यवन ने हर बार कहा कि मेरे लिये यह मूल्य कम है। राजा नहुष परेशान हो गये। अन्त में एक ब्राह्मण ने आकर च्यवन का अभीष्ट मूल्य एक गाय बताकर सङ्कट दूर किया और च्यवन ने सहर्ष इसका अनुमोदन कर दिया। इस वृत्तान्त से नहुष के प्रजापालन-तत्परता की झलक मिलती है।

वृत्रासुर की हत्या के पश्चात् ब्रह्म-हत्या के भय से जब इन्द्र कहीं जल में छिप कर अदृश्य हो गए तब सर्वत्र अव्यवस्था देखकर ऋषियों और देवों ने मिलकर धर्मात्मा महाराज नहुष को इन्द्रपद पर आसीन किया। इन्द्र बनकर नहुष भोग-विलास में आसक्त हो गये। एक दिन उनकी दृष्टि इन्द्राणी शची पर पड़ी। उन्होंने शची को अपनी सेवा में उपस्थित होने का आदेश दिया। उनकी इस दुर्बुद्धि पर शची समेत सभी देवता शोकमग्न हो गए। शची ने देवगुरु बृहस्पति से अपनी रक्षा का अनुरोध किया। बृहस्पति ने उन्हें आश्वस्त किया और नहुष को जब यह ज्ञात हुआ तो वह बहुत क्रुद्ध हुआ। देवों ने उसे बहुत समझाया किन्तु जब वह अपने हठ पर अड़ा रहा तब देवों ने शची को उसकी सेवा में भेजने की बात स्वीकार कर ली। देवों का यह निश्चय सुनकर दुःखी शची पुनः बृहस्पति की शरण में गयीं। उनकी सलाह से शची ने कुछ समय और माँगा जिसे नहुष ने स्वीकार कर लिया। इधर देवताओं ने इन्द्र की खोज आरम्भ की। उपश्रुति देवी की सहायता से शची की भेंट इन्द्र से हो गयी। इन्द्र एक सरोवर में कमल-नाल के विसतन्तु में छिप कर बैठे थे। इन्द्राणी ने नहुष की दुर्वृत्ति बताकर उसे मार डालने के लिये इन्द्र से प्रार्थना की। इन्द्र की सलाह पर इन्द्राणी ने नहुष को सन्देश भेजा कि वे यदि सप्तर्षियों द्वारा ढोई गई पालकी

---

१. महाभारत, आदिपर्व, ७५.२८-३०; उद्योगपर्व, अध्याय ११-१७; अनुशासनपर्व, अध्याय ५१, ९९ और १००

पर बैठकर आयें तो मैं उन्हें पति मान लूँगी। नहुष ने ऐसा ही किया। सप्तर्षि जब उसे ढो रहे थे उस समय वेदमन्त्र के प्रामाण्य पर उसका अगस्त्य से विवाद हो गया और उसने क्रोध में भरकर अगस्त्य के मस्तक पर पैर से प्रहार किया। तब उन्होंने नहुष को सर्प हो जाने का शाप देकर स्वर्ग से च्युत कर दिया।

**ययाति का उपाख्यान**[1] - महाराज नहुष के छः पुत्र थे। इनमें से दूसरे पुत्र सत्यपराक्रमी ययाति सम्राट् हुए। इनकी दो रानियाँ थीं-देवयानी और शर्मिष्ठा। देवयानी से दो पुत्र- यदु और तुर्वसु तथा शर्मिष्ठा से तीन पुत्र- द्रुह्यु, अनु और पुरु उत्पन्न हुए। ययाति दीर्घकालिक यज्ञों का अनुष्ठान करने में लगे रहे और संसार का यथेच्छ सुख न भोग सके थे कि शुक्राचार्य के शाप से असमय में ही उन्हें भयानक वृद्धावस्था ने धर दबोचा। उन्होंने अपने सभी पुत्रों से कहा कि मेरा बुढ़ापा लेकर अपना यौवन उधार दे दो। किन्तु यदु आदि चार पुत्र इससे सहमत न हुए और उन्होंने ऐसा करने से मना कर दिया। आज्ञाकारी पुत्र पुरु ने स्वेच्छा से अपने पिता का बुढ़ापा ले लिया और उन्हें अपना यौवन दे दिया। वह पिता की आज्ञा से राजसिहांसन पर बैठा और ययाति यथेच्छ रमण करने लगे। इस प्रकार एक हजार वर्ष बीत जाने पर भी जब ययाति की कामेप्सा तृप्त न हुई तो उन्होंने चित्त को एकाग्र किया और भोगों की अनन्तता के साथ ही उनकी निःसारता का विचार करके जितेन्द्रिय बने। उन्होंने अपने प्रिय पुत्र पुरु से अपना बुढ़ापा वापस ले लिया और उसे यौवन देने के साथ ही राज्याभिषिक्त किया। उन्होंने उसे आशीर्वाद दिया कि वही उनका वंश-प्रवर्तक होगा तथा वह वंश पौरव-वंश के नाम से विख्यात होगा। पुरु का राज्याभिषेक करने के पश्चात् ययाति अपनी रानियों के साथ भृगुतुङ्ग पर्वत पर चले गए और निराहार व्रत पूर्वक तपस्या करके स्वर्ग प्राप्त किया।

**कच-देवयानी-उपाख्यान**[2]- देवताओं के गुरु बृहस्पति और दानवों के गुरु शुक्राचार्य थे। देवों और दानवों के सङ्ग्राम में शुक्राचार्य संजीविनी विद्या का प्रयोग करके उन्हें जीवित कर देते थे किन्तु बृहस्पति के पास ऐसी कोई विद्या न थी अतः वे देवों के मारे जाने पर उन्हें जीवित न कर पाते थे। इससे दुःखी होकर देवताओं ने बृहस्पति के पुत्र कच से प्रार्थना की कि वे शुक्राचार्य को प्रसन्न कर उनसे संजीविनी विद्या ले आयें तो देवताओं का कल्याण हो। वे युवा हैं और शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी की सेवा करके भी अभीष्ट सिद्ध कर सकते हैं। कच ने देवों की प्रार्थना स्वीकार की और दानवराज वृषपर्वा के पास रहने वाले गुरु शुक्राचार्य के पास गए। जाकर उन्होंने अपना सत्य-परिचय देकर उनसे शिष्य बना लेने की प्रार्थना की। शुक्राचार्य ने प्रसन्नतापूर्वक कच को शिष्य बना लिया और ब्रह्मचर्य व्रतका पालन करते हुए अपने पास एक हजार वर्ष रहने की अनुमति दे दी। कच प्रसन्नतापूर्वक गुरु और गुरुपुत्री की सेवा करते हुए ब्रह्मचर्यपूर्वक रहने लगे। इस प्रकार पाँच सौ वर्ष बीत

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय ७५.३१-५८ तथा अ याय ८४.६३
२. महाभारत आदिपर्व, अध्याय ७६-७७

गये तब दानवों को कच का भेद मालूम हुआ। एक दिन जब कच गायें चराने बन में गया था तब दानवों ने उसे मारकर कुत्तों को खिला दिया। जब गायें रक्षक बिना लौट आईं तब देवयानी ने अपने पिता से कच का पता लगाने के लिये कहा। कच के बिना वह प्राण त्याग देगी-ऐसा जानकर शुक्राचार्य ने संजीविनी विद्या का प्रयोग करके कच को पुकारा तो जीवित होकर हृष्ट-पुष्ट हो चला आया और दानवों के दुष्कृत्य का वर्णन करने लगा। एक बार फिर देवयानी के लिये पुष्प लाने गये हुए कच को दानवों ने देखा और मारकर, पीसकर समुद्र के जल में घोल दिया। शुक्राचार्य ने पुनः उसे जीवित कर दिया। तीसरी बार दानवों ने कच को मारकर जला दिया और उस राख को मदिरा में घोलकर शुक्राचार्य को पिला दिया। दानवगुरु दानवों के इस बर्ताव पर बहुत क्रुद्ध हुए और यह जानने पर कि कच उनके पेट में ही है, उसे संजीवनी विद्या सिखा दी। कच अपने गुरु शुक्राचार्य का पेट फाड़कर निकल आये और मृत शुक्राचार्य को उस विद्या का प्रयोग कर जिला दिया। इस प्रकार उन्हें संजीविनी विद्या सिद्ध हो गयी।

नियमपूर्वक गुरु की सेवा में एक हजार वर्ष पूरा करके जब कच ने देवलोक जाने का विचार किया तब उससे प्रेम करने वाली देवयानी ने विवाह का निवेदन किया। कच ने गुरुपुत्री को अपनी पूज्या बताते हुए ऐसा करने से मना कर दिया। देवयानी के पुनः आग्रह करने पर उसने कहा कि तुम मेरी बहिन हो क्योंकि मैं भी शुक्राचार्य के उदर में रह चुका हूँ। कच की ओर से हताश होकर देवयानी ने उसे शाप दे दिया कि तुम्हारी यह विद्या सफल न होगी। तब कच ने उसे भी शाप दे दिया कि कोई भी ऋषिपुत्र तुम्हारा पाणिग्रहण नहीं करेगा। कच गुरु की आज्ञा लेकर इन्द्रलोक लौट गया।

**देवयानी-शर्मिष्ठा-उपाख्यान-**[1] देवयानी दानवगुरु शुक्राचार्य की पुत्री थी और शर्मिष्ठा दानवराज वृषपर्वा की पुत्री थी। दोनों परस्पर सखियाँ थीं। एक बार वे स्नान करने के लिये सरोवर में अन्य कन्याओं के साथ गयी थीं। वहाँ इन्द्र ने वायु रूप में होकर उनके वस्त्रों को परस्पर मिला दिया। स्नान करके शर्मिष्ठा पहले आई और उसने भ्रमवश देवयानी के वस्त्र धारण कर लिए। इससे देवयानी बहुत क्रुद्ध हुई और दोनों में परस्पर झगड़ा होने लगा। वे दोनों एक दूसरे से अपनी श्रेष्ठता सिद्ध करती हुई अपशब्दों का प्रयोग करने लगीं। जब देवयानी ने शर्मिष्ठा से अपने वस्त्र खीचने शुरू किये तो शर्मिष्ठा ने उसे एक सूखे कुँयें में ढकेल दिया और स्वयं अपने महल में लौट गई। उधर शिकार खेलते हुए महाराज ययाति निकले और पानी के लिये कुँयें में झाँकते हुए उन्होंने उस कन्या को देखा। उन्होंने दयावश उसका दाहिना हाथ पकड़कर कुँयें से बाहर निकाला। देवयानी के कहने के बावजूद उन्होंने उसे पत्नी रूप में स्वीकार नहीं किया, क्योंकि वह शुक्राचार्य की पुत्री ब्राह्मण कन्या थी और वे दानवगुरु के क्रोध से डरते थे। वे लौट गए किन्तु देवयानी अपने घर नहीं गयी। पता लगने पर शुक्राचार्य आए और देवयानी ने शर्मिष्ठा का दुर्व्यवहार बताकर

---

१. वही, अध्याय-७८-८३

वृषपर्वा के नगर में न जाने की बात कही। तब क्रुद्ध शुक्राचार्य वृषपर्वा के पास गये और उसे बुरा भला कहकर उसे त्याग कर जाने की बात कहने लगे। वृषपर्वा डर गया और उसने देवयानी की शर्त मानकर अपनी पुत्री शर्मिष्ठा को एक हजार दासियों के साथ उसकी दासी बनाना स्वीकार कर लिया। असुर जाति के हित के लिये शर्मिष्ठा देवयानी की दासी बन गई। एक बार दोनों अपनी दासियों सहित वन में विहार करने गई। दैवयोग से वहाँ महाराज ययाति पुनः पहुँच गए। परस्पर परिचय होने पर देवयानी ने पूर्व घटना का स्मरण करा कर कहा कि आपने ही सर्व प्रथम मेरा हाथ पकड़ा है अतः आप से अतिरिक्त मैं किसी अन्य से विवाह नहीं करूँगी। यह मेरी सखी और दासी शर्मिष्ठा भी मेरे साथ आपके यहाँ चलेगी। ययाति ने पुनः वही पुरानी बात दोहराई किन्तु देवयानी के अनुनय पर पिता शुक्राचार्य ने ययाति को अधर्म से मुक्त करके इस विवाह का अनुमोदन कर दिया। किन्तु शर्मिष्ठा से सम्बन्ध न करने की चेतावनी भी दे दी। ययाति ने देवयानी से विवाह किया और शर्मिष्ठा भी साथ ही उनकी राजधानी गयी। देवयानी को पुत्र की प्राप्ति हुई। ययाति के मन में शर्मिष्ठा के लिये सहानुभूति थी किन्तु वे शुक्राचार्य के क्रोध से डरते थे। फिर भी एक दिन उन्होंने शर्मिष्ठा से एकान्त में रमण किया और उससे भी एक पुत्र का जन्म हुआ। तब देवयानी रूठकर पिता के यहाँ चली गई। शुक्राचार्य ने इस प्रकार ययाति द्वारा अपना और अपनी पुत्री का अपमान किया गया जानकर ययाति को वृद्ध हो जाने का शाप दे दिया। बाद में प्रसन्न होने पर शाप का परिमार्जन किया कि इस बुढ़ापे के बदले में ययाति किसी का यौवन ले सकते हैं।

**माण्डव्योपाख्यान**[1]- पूर्वकाल में माण्डव्य नामक एक महायोगी ब्राह्मण थे। वे अपने आश्रम के द्वार पर एक वृक्ष के नीचे हाथ ऊपर को उठाकर मौनव्रत धारण कर तपस्या करते थे। एक रात में कई लुटेरे लूट के माल के साथ आकर उनके आश्रम में आकर छिप गए। रक्षक उनका पीछा करते हुए आए और उन्होंने तपस्वी माण्डव्य से चोरों के बारे में पूछा किन्तु तपस्या में लीन माण्डव्य कुछ न बोले। रक्षकों ने जब आश्रम के अन्दर छिपे चोरों और माल को बरामद किया तो उन्हें माण्डव्य पर भी सन्देह हुआ और वे उन्हें भी पकड़ ले गये। राजा ने बिना विवेक किये चोरों के साथ ही माण्डव्य को भी शूली पर चढ़ाने का आदेश दे दिया। रक्षकों ने माण्डव्य को भी शूली पर चढ़ा दिया किन्तु वे शूलाग्र पर बैठे रहे और बिना खाये-पिये जीवित रहे। बहुत से तपस्वी मुनि उनके संयम और तपस्या को देखकर चकित थे। वे तपस्वी मुनिजन रात में पक्षियों के रूप में आये और माण्डव्य से इस दण्ड का कारण पूछा। किन्तु माण्डव्य ने कोई अपराध तो किया न था और न ही इसके लिये किसी को दोषी मानते थे। इधर रक्षकों ने जब माण्डव्य को बहुत दिनों तक इसी प्रकार शूली पर जीवित बैठा देखा तब जाकर राजा से इसे बताया। राजा ने मन्त्रियों से परामर्श करके माण्डव्य के पास जाकर अनजाने में किये गये इस अपराध के लिये क्षमा

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय १०५-१०७

माँगी और इससे माण्डव्य प्रसन्न हुए। तब राजा ने उनके शरीर में धँसे हुए शूल को निकालने की चेष्टा की किन्तु जब वह न निकला तब उसको मूल भाग से काट दिया। शेष शूलाग्र माण्डव्य के शरीर में ही रह गया। वे उस शूलाग्र को शरीर में इसी प्रकार लिये हुए विचरण करने लगे। इस कारण तब से उनका नाम 'अणी-माण्डव्य' पड़ गया। वे धर्मराज के यहाँ पहुँचे और उनसे पूछा कि मैंने कब और कौन सा पाप किया था जिसका फल मुझे इस रूप में मिला ? धर्मराज ने बताया कि बचपन में तुमने फतिंगों के पुच्छभाग में सींक घुसेड़ दी थी। उसी पापकर्म का यह फल तुम्हें मिला है। इस पर माण्डव्य ने धर्मराज को शाप देते हुए कहा कि अबोध शैशव में किये गये थोड़े से पाप के लिये आपने मुझे जो यह असह्य मृत्युतुल्य दण्ड देकर अनुचित किया है इसके फलस्वरूप तुम शूद्रयोनि में मनुष्य के रूप में जन्म लोगे।

माण्डव्य के इस शाप से धर्मराज विदुर के रूप में पैदा हुए। सत्यवती की आज्ञा से जब महर्षि व्यास नियोग द्वारा अम्बिका में सन्तान उत्पन्न करने के लिये सहमत हुए तब अम्बिका ने अपने स्थान पर अपने ही वस्त्राभूषण में अपनी एक दासी को भेज दिया। धर्मराज उसी के गर्भ से उत्पन्न हुए और वे लोक में विदुर कहलाये। ये विदुर धर्मराज के अवतार ही थे अतः अतिशय धर्मात्मा थे। धृतराष्ट्र और पाण्डु के समान एक ही पिता की सन्तान होने के कारण महात्मा विदुर उन दोनों के भाई थे। इन्होंने सदैव ही कौरवों और पाण्डवों को उचित परामर्श दिया। धर्मव्रती होने के कारण पाण्डवों के प्रति इनकी सहानुभूति थी। विदुर के जन्म के पश्चात् इनकी माता दासीभाव से मुक्त हो गयी।

**व्युषिताश्वोपाख्यान**[1]-महाराज पाण्डु ने जब कुन्ती को अन्य योग्य पुरुष से समागम करके पुत्र उत्पन्न करने की अनुमति दी तब कातर कुन्ती ने परपुरुष से समागम न करने का अपना निश्चय व्यक्त करते हुए राजा व्युषिताश्व का उपाख्यान सुनाया। यह पौराणिक आख्यान पर्याप्त प्रसिद्ध था। पुरुवंश के धर्मात्मा नरेश व्युषिताश्व ने ऐसे यज्ञ किये जिनमें इन्द्रादि देवता देवर्षियों के साथ प्रत्यक्षतः पधारे थे। उनके यज्ञ के कर्ता-धर्ता देवगण और महर्षिगण ही थे। व्युषिताश्व ने ब्राह्मणों को प्रभूत दक्षिणा दी और उनका यश सर्वत्र फैल गया। उन्होंने अश्वमेध यज्ञ करके चारो दिशाओं के राजाओं को अपने अधीन कर लिया। वे अपने पुत्र के समान प्रजा का पालन करते थे। राजा कक्षीवान् की पुत्री भद्रा उनकी प्रिय पत्नी थी। पत्नी के प्रति अत्यन्त कामासक्त होने के कारण राजा व्युषिताश्व राजयक्ष्मा से पीड़ित होकर शनैः-शनैः क्षीण होते हुए परलोक सिधार गए। व्युषिताश्व के निधन से उनकी प्रिय पत्नी भद्रा अत्यन्त शोकाकुल होकर विलाप करने लगी। उन्हें कोई सन्तान न हुई थी। अतः विधवा भद्रा का शोकावेग और भी बढ़कर था। अत्यन्त शोकाकुल भद्रा शव का बार-बार आलिङ्गन करके राजा व्युषिताश्व से दर्शन की याचना करने लगी। वह उनके बिना जीवित नहीं रहना चाहती थी। उसने कहा कि अपने प्रियतम का पुनः दर्शन करने

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय १२०

के लिये वह अब कुश पर सोयेगी। इस प्रकार जब वह बार-बार विलाप कर रही थी तभी आकाशवाणी हुई कि भद्रे! मैं तुम्हारे गर्भ से कई पुत्रों को जन्म दूँगा। तुम ऋतुस्नाता होने पर अष्टमी या चतुर्दशी को रात में अपनी शयुया पर मेरे शव के साथ सोना। आकाशवाणी को सत्य मानकर पुत्रेच्छा वाली पतिव्रता भद्रा ने उसके अनुसार ही कार्य किया और उस शव ने रानी भद्रा से सात पुत्र उत्पन्न किए जिनमें तीन शाल्व देश के और चार मद्र देश के राजा हुए।

**द्रौपदी का आख्यान**[1] -एक बार वनवास के समय महर्षि व्यास गुप्त रूप से पाण्डवों से मिलने गए। पाण्डवों से सत्कृत होकर उन्होंने द्रौपदी के पूर्वजन्म की कथा सुनाई। पूर्वकाल में किसी तपोधन महर्षि की सुन्दरी कन्या थी। सद्गुणों से सम्पन्न होने पर भी उसे कोई पति न प्राप्त हुआ। यह उसके पूर्वकर्मों का फल ही था। दुःखी होकर उसने पति प्राप्त करने के लिये तपस्या आरम्भ की। उग्र तपस्या से उसने भगवान् शङ्कर को प्रसन्न कर लिया। सन्तुष्ट भगवान् शङ्कर ने उसे वर माँगने के लिये कहा। तब उस कन्या ने कहा कि प्रभो मैं सर्वगुणसम्पन्न पति चाहती हूँ। इस वाक्य को उसने कई बार दुहराया। भगवान् शिव ने कहा-"भद्रे! तुम्हारे पाँच भरतवंशी पति होंगे।" उस कन्या ने कहा कि भगवन! मै तो आपकी कृपा से केवल एक ही पति चाहती हूँ। इस पर महादेव शिव ने कहा कि भद्रे तुमने पाँच बार कहा है कि मुझे पति चाहिए। अतः अगले जन्म में (जब तुम दूसरा शरीर धारण करोगी) तुम्हें मेरा वरदान प्राप्त होगा और जैसा मैंने कहा है, वैसा ही होगा।

वही देवरूपिणी कन्या द्रौपदी राजा द्रुपद की पुत्री के रूप में उत्पन्न हुई है और वही तुम पाण्डवों को पत्नी के रूप में प्राप्त होगी। पाण्डवों से ऐसा कहकर महर्षि व्यास वहाँ से विदा हुए।

**तपती-संवरण-आख्यान**[2]-भगवान् सूर्य की पुत्री और सावित्री की छोटी बहन का नाम 'तपती' था। वह अपूर्व सुन्दरी थी और निरन्तर तपस्या में लगी होने के कारण ही उसका नाम 'तपती' विख्यात हो गया। उन्हीं दिनों कुरुकुल के महाराज ऋक्ष के पुत्र परम तेजस्वी सम्राट् 'संवरण' पृथ्वी पर शासन करते थे। उन्होंने सूर्य की अप्रतिम आराधना की। सूर्य ने प्रसन्न होकर उन्हें अपनी कन्या तपती को देने का निश्चय किया। एक दिन महाराज संवरण वन में हिंसक पशुओं का आखेट कर रहे थे। उस समय दीर्घकाल तक दौड़ने के कारण उनका अश्व भूख-प्यास से व्याकुल होकर मर गया। अतः संवरण पैदल ही भ्रमण करने लगे। उन्होंने एक स्थान पर अनुपम सुन्दरी कन्या को देखा जो तपती ही थी। राजा ने उसे साक्षात् लक्ष्मी माना और उसके सौन्दर्य से आकृष्ट हो उस पर मुग्ध हो गये। वे एकटक नेत्रों से उसकी रूप-माधुरीका देर तक बेसुध होकर पान करते रहे। कुछ देर बाद जब चैतन्य हुए तो उन्होंने बार-बार उसका परिचय पूछा किन्तु उस सुन्दरी नवयौवना ने

१. वही आदिपर्व, अध्याय, १६८, १६९

२. वही, आदिपर्व, अध्याय, १७०-१७२

कुछ भी उत्तर न दिया और शीघ्र ही अर्न्तधान हो गयी। इससे संवरण व्याकुल हो गये और उसे ढूँढ़ते-ढूँढते, विलाप करते वे मुर्च्छित हो गये। दो घड़ी तक वे इसी तरह पड़े रहे। तब तपती ने आकर स्वयं अपनी मधुर वाणी से उन्हें प्रबोधित किया और दोनों के मध्य बातें होने लगीं। राजा संवरण ने तपती से अपनी काम-पीड़ा व्यक्त की। उन्होंने उससे गान्धर्व विवाह का प्रस्ताव किया। उसने राजा से कहा कि मैं भी आपकी पत्नी बनने की कामना करती हूँ किन्तु स्वाधीन नहीं हूँ। सूर्य मेरे पिता हैं आप उन्हें प्रसन्न करके मुझे माँग लीजिए। इतना कहकर तपती आकाश में चली गयी और महाराज संवरण पुनः मूर्च्छित हो गए।

उनके राजमंत्री उन्हें खोजते हुए सेना समेत वहाँ आए और उन्होंने राजा को जलोपचार से चैतन्य किया। राजा ने सेना लौटा दी और वहीं पर्वत-शिखर पर सूर्य की आराधना करने लगे और उन्होंने अपने गुरु महर्षि वसिष्ठ का स्मरण किया। बारहवें दिन वसिष्ठ जी आए। वे राजा का हाल जान चुके थे। वे सूर्य के समीप गए। उन्होंने अपना परिचय देकर सूर्यभक्त संवरण के लिये तपती की याचना की। सूर्य ने प्रसन्न होकर संवरण के लिये दान कर तपती को महर्षि वसिष्ठ के साथ भेज दिया। महर्षि ने विधिपूर्वक तपती का विवाह संवरण से करा दिया। संवरण अपनी राजधानी नहीं लौटे और वहीं तपती के साथ बारह वर्षों तक रमण करते रहे। इधर इन्द्र ने वर्षा बन्द कर दी और संवरण के राज्य के सारे पशु- प्राणी मरने लगे। चारों ओर हाहाकर मच गया। तब वसिष्ठ ने अपने योगबल से वृष्टि की और संवरण को तपती के साथ राजधानी ले आये। फिर तो इन्द्र ने उनके राज्य में भरपूर वृष्टि की और प्रजा पुनः खुशहाल हो गयी।

**औवोंपाख्यान**[1]-एक बार शक्ति के पुत्र पराशर के क्रोध को शान्त करने के लिये महर्षि वसिष्ठ ने उन्हें और्व का उपाख्यान सुनाया। इस पृथ्वी पर महा-तेजस्वी राजा कृतवीर्य हुए। उन्होंने सोमयज्ञ किया और भार्गवों को विपुल धन-धान्य देकर सन्तुष्ट किया। कृतवीर्य के स्वर्गवासी हो जाने पर उनके वंशजों को किसी प्रकार धन की आवश्यकता हुई। भृगुवंशी ब्राह्मणों से धन की याचना करने के लिये वे राजपुत्र गए। कुछ भार्गवों ने भयवश उन्हें धन दे दिया। किन्तु जो धन उन्होंने धरती के नीचे खोद कर छिपाया था, उसे नहीं दिया। फिर किसी राजपुत्र ने अकस्मात् वहाँ धरती खोदकर नीचे छिपे हुए धन को देखा। तब तो उन क्षत्रियों ने भार्गवों को अपमानित किया और वहाँ एकत्र भार्गवों को मार डाला। राजपुत्रों को क्रोध इतना बढ़ा कि वे खोज-खोज कर भार्गवों की हत्या करने लगे और गर्भस्थ शिशुओं को भी मारने लगे। स्त्रियाँ भागकर हिमालय की कन्दराओं में जा छिपीं। एक गर्भिणी ने अपने गर्भस्थ शिशु को अपने एक पैर की जाँघ को चीर कर उसमें छिपा लिया ताकि भृगुवंश का सर्वनाश न हो। किन्तु इस बात को किसी डरी हुई ब्राह्मणी ने जाकर राजपुत्रों को बता दी और वे तुरन्त उस गर्भ-शिशु को मार डालने की नियत से

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय १७७-७९

वहाँ पहुँच गए। यह जान कर वह शिशु स्वयं जाँघ फाड़कर बाहर निकल आया। अपने तेज से उस शिशु ने उन क्षत्रियों को अन्धा बना दिया और वे वहीं पर्वत में भटकने लगे। अपनी इस दुर्दशा से पीड़ित होकर वे क्षत्रिय पुनः उसी ब्राह्मणी की शरण में गये। ब्राह्मणी ने उनसे कहा कि इसमें मेरा कुछ भी वश नहीं है। निश्चय ही मेरी जाँघ से निकले इस शिशु का ही तुम लोगों पर प्रबल क्रोध है क्योंकि तुमने उसके पूर्वजों को मार डाला है। तुम लोग इसी शिशु की विनती करके प्रसन्न करो तभी तुम्हारी नेत्रज्योति मिल सकेगी और प्राण- रक्षा भी हो सकेगी 'ऊरु' (जाँघ) से उत्पन्न होने के कारण उस शिशु की ख्याति 'और्व' नाम से हुई। क्षत्रियों ने और्व की अभ्यर्थना करके उन्हें प्रसन्न किया और अपनी नेत्र-ज्योति वापस पायी।

क्षत्रियों के जाने के बाद और्व ने अपने पूर्वजों के वध का स्मरण करके सम्पूर्ण लोकों को नष्ट करने का विचार किया। उन्होंने घोर तपस्या की और उसके द्वारा अपने पितरों को प्रसन्न करने के लिये सभी लोकों को सन्तप्त कर दिया। तब पितरों ने और्व के मन की बात जानकर उससे अपना क्रोध शान्त करने के लिये अनेक प्रकार से समझाया। उन्होंने कहा कि हमने जान-बूझकर क्षत्रियों से अपना वध कराया। इसमें उनका कोई दोष नहीं है। और्व ने पितरों को बताया कि गर्भस्थ शिशुओं की हत्या करने वाले उन क्षत्रियों की क्रूरता देखकर मुझे क्रोध आया है। यह क्रोधाग्नि अमोघ है और यदि मैंने इसका उचित प्रयोग नहीं किया तो यह मुझे ही जला डालेगी। तब पितरों ने और्व से उस अग्नि को समुद्र में स्थापित करने का आग्रह किया। और्व ने ऐसा ही किया और वह अग्नि वडवा (घोड़ी) के रूप में आज भी समुद्र में अपने मुख से आग उगलती रहती है। उसे 'वडवानल' कहते हैं।

**सुन्द-उपसुन्द-उपाख्यान-**[1] देवर्षि नारद ने पाण्डवों को सुन्द-उपसुन्द का यह इतिहास इसलिये सुनाया था कि एक पत्नी द्रौपदी के सम्बन्ध से उनमें कोई वैर न हो और एक नियम के अन्तर्गत पाँचो भाइयों का व्यवहार नियन्त्रित हो।

दैत्यराज हिरण्यकशिपु के वंश में निकुम्भ नामक बलशाली दैत्य के महापराक्रमी दो पुत्र हुए सुन्द और उपसुन्द। वे भीमकर्मा भाई परस्पर इतनी अधिक प्रीति रखते थे कि सदैव एक साथ रहते थे और किसी भी कार्य में सहमत होकर तत्पर होते थे। उन दोनों ने तीनों लोकों पर विजय प्राप्त करने के लिये गुरु से दीक्षा लेकर विन्ध्य पर्वत में बहुत काल तक उग्र तप किया। उनके तप की उग्रता से पर्वत धुआँ छोड़ने लगे और देवगण भयभीत होकर विघ्न का उपाय करने लगे। किन्तु वे अडिग रहे और अन्ततः ब्रह्मा ने प्रसन्न होकर किसी अन्य से न मरने का वर दे दिया कि वे परस्पर ही लड़कर मर सकते हैं, अन्यथा नहीं। इस वरदान से गर्वोन्मत्त दोनों दैत्य भाइयों ने सर्वप्रथम देवलोक पर ही

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय २०७-२११

आक्रमण कर दिया। ब्रह्मा के वरदान को जानने के कारण देवगण पहले ही जाकर कहीं छिप गये थे। फिर उन दैत्यों ने पाताल पर विजय प्राप्त की। देवलोक और नागलोक पर विजय पाकर वे और भी उन्मत्त हो गए। समुद्रतट के निवासी म्लेच्छों का संहार करने लगे। पुनः पृथ्वी पर ब्राह्मणों, ऋषियों-मुनियों और यज्ञ करने वालों का वध करते हुए यज्ञ-शालाओं, तपोवनों, ग्रामादिकों को तहस-नहस करने लगे। छिपे हुए इन सबको मारने के लिये उन्होंने अनेक जीव-जन्तुओं का रूप धारण कर लिया और इस प्रकार दुर्गम स्थानों में घुसकर उनका वध करने लगे। उनके इस क्रूर संहार से पृथ्वी पर श्राद्धकर्म और धर्मादि का लोप होने लगा।

सारे देव-महर्षि हा-हाकार करते हुए ब्रह्मा की शरण में गए। उन्होंने विश्वकर्मा को बुलाया और एक दिव्य युवती का निर्माण करने की आज्ञा दी। विश्वकर्मा ने समस्त रत्नों का तिल-तिल अंश लेकर उस दिव्य सुन्दरी का निर्माण किया इसलिये उसे 'तिलोत्तमा' यह संज्ञा प्रदान की।[1] वह इतनी सुन्दर थी कि उसे देखकर देव और सिद्ध महर्षि भी विस्मित थे। ब्रह्मा से अपने निर्माण का प्रयोजन जानकर अब वह प्रस्थान करने के पूर्व देवमण्डली की परिक्रमा कर रही थी तब भगवान् शङ्कर के चार मुख और इन्द्र के हजार नेत्र उसे देखने के लिये प्रकट हुए। उसमें इतना रूप का आकर्षण था कि वह जिस ओर जाती महर्षिगणों का मुख भी उसी ओर घूम जाता। ब्रह्मलोक से निकल कर वह सुन्द-उपसुन्द के पास विन्ध्य की मनोरम उपत्यका में गयी। उसे देखकर वे दोनों भाई मुग्ध हो गये और उससे स्त्री बनने की याचना करने लगे। कामोन्मत्त सुन्द-उपसुन्द ने उसका एक-एक हाथ पकड़ लिया और उसे पाने के लिये आपस में ही तकरार करने लगे। फिर तो उन्होंने आपस में गदायुद्ध आरम्भ कर दिया और लड़कर दोनों ही मर गए।

**श्वेतकि का उपाख्यान-**[2] अग्नि द्वारा खाण्डववन जलाये जाने के कारण का वृत्तान्त बताते हुए वैशम्पायन ने राजा श्वेतकि का उपाख्यान जनमेजय को सुनाया था।

पूर्वकाल में महाराज श्वेतकि बहुत बड़े यज्ञकर्त्ता हो गये थे। उन्होंने न जाने कितने बड़े-बड़े यज्ञों का अनुष्ठान किया था। निरन्तर चलने वाले इन यज्ञों से ऊब कर ऋत्विक् गण उन्हें छोड़कर चले गए। तब उनकी अनुमति से उन्होंने दूसरे ऋत्विजों का वरण किया। बहुत दिन बाद वे ऋत्विक् भी चले गए। तब श्वेतकि सर्वत्र घूम-घूम कर ब्राह्मणों, ऋषियों, मुनियों से ऋत्विक् बनने के लिये अनुनय विनय करते रहे। वे सौ वर्ष तक निरन्तर चलने वाला यज्ञ करना चाहते थे। किन्तु कोई भी तैयार न हुआ। सबका एक ही उत्तर था कि हम बहुत थक चुके हैं। इस पर श्वेतकि बहुत रुष्ट हुए तब ऋषियों ने उनसे लगने वाली

---

१. तिलं तिलं समानीय 'रत्नानां यद् विनिर्मिता तिलोत्तमेति तत्तस्या नाम चक्रे पितामहः ।।-वही,२१०.१८
"तिलोत्तमा की यह व्युत्पत्ति महाभारतकार की है। किन्तु इसकी व्युत्पत्ति यह भी हो सकती है कि जिसकी देह में तिलभर भी अनुत्तम स्थान न हो वह तिलोत्तमा है।"

२. वही, २२२

बात कह दी कि आपको अब रुद्र की ही शरण में जाना चाहिए। ब्राह्मणों का यह आक्षेप युक्त वचन सुनकर श्वेतिक कैलास पर्वत पर चले गए और महादेव को प्रसन्न करने के लिये उग्र तप करने लगे। प्रसन्न होकर शङ्कर ने श्वेतकि को दर्शन दिया और कहा कि मैं तुम्हारा यज्ञ अवश्य कराऊँगा यदि तुम ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए निरन्तर बारह वर्ष तक घृत की अविच्छिन्न धारा से अग्निदेव को तृप्त करो। श्वेतिक ने शङ्कर जी की आज्ञा का पालन किया। प्रसन्न महादेव बारहवाँ वर्ष पूरा होने पर श्वेतकि के पास आये और बोले कि पृथ्वी पर मेरे अंशभूत द्विजश्रेष्ठ दुर्वासा यज्ञ पूरा करायेंगे। दुर्वासा ने वह यज्ञ पूरा कराया। श्वेतकि ने ऋत्विजों को यथेच्छ दक्षिणा देकर प्रसन्न किया और वे नृपश्रेष्ठ भी सभी के द्वारा सुपूजित होकर स्वर्गलोक को गए।

(इधर इतने दिनों तक घी पाने के कारण अग्नि को अरुचि पैदा हो गई और वे कान्तिहीन हो गये। खिन्न होकर अग्निदेव ब्रह्मा की शरण गए। फिर ब्रह्मा ने उन्हें स्वस्थ होने का उपाय बताया कि जाकर खाण्डववन का भक्षण करो। अग्नि आये किन्तु वन की आग को वहाँ रहने वाले जीव बार-बार बुझा देते थे। तब अग्नि ने अर्जुन की सहायता से खाण्डववन का दाह कर अपनी अरुचि दूर की।)

**शार्ङ्गकोपाख्यान-**[1] खाण्डववन जलाते समय अग्निदेव ने अश्वसेन, नाग, मय दानव और शार्ङ्गक नामक चार पक्षियों को नहीं जलाया। जनमेजय ने वैशम्पायन से इसका कारण पूछा। उन्होंने जो बताया उसमें शार्ङ्गको के दग्ध न होने के कारण के पीछे यह घटना थी।

प्राचीन कालमें मन्दपाल नामक एक परम ज्ञानी ऋषि थे। उन्होंने ब्रह्मचर्यपूर्वक आजीवन यज्ञ करते हुए तपस्या की। अन्त में शरीरत्याग की इच्छा से वे पितरों के लोक में गए किन्तु उन्हें कहीं भी अपना कर्मफल दिखाई न पड़ा। तब वे उसका कारण जानने के लिये देवताओं के पास गये। देवों ने कहा कि महर्षि प्रत्येक मनुष्य यज्ञ, ब्रह्मचर्य, प्रजोत्पत्ति के लिये जन्म लेता है और ये तीनों ही ऋण रूप से उसके ऊपर रहते हैं। आपने दो ऋण तो उतारे किन्तु तीसरा अभी बांकी है अतः आपके कर्मफल ढँके हैं। आप सन्तान उत्पन्न कीजिए तो अभीष्ट लोक आपको स्वतः प्राप्त हो जायेगा। देवों की यह बात सुनकर मन्दपाल ने विचार किया कि अतिशीघ्र सन्तान कैसे उत्पन्न की जाय। तब वे अधिक बच्चे देने वाले पक्षियों के यहाँ गये और शार्ङ्गक पक्षी का रूप धारण करके 'जरिता' नाम वाली शार्ङ्गिका से सम्बन्ध स्थापित किया। जरिता के गर्भ से चार अण्डे उत्पन्न हुए जिनमें चार ब्रह्मवादी बच्चे थे। बच्चों युक्त अण्डों को छोड़कर वह शार्ङ्गक (मन्दपाल ऋषि) के पास चले गए। इधर जरिता उनके इस व्यवहार से बड़ी दुःखी हुई और अकेले ही उन चारों का पालन-पोषण करने लगी। उधर लपिता के साथ रहते हुए ऋषि ने खाण्डववन को दग्ध

---

१. महाभारत, आदिपर्व, अध्याय २२८-२३२

करने के लिये आते हुए अग्नि को देखा तो उन्हें अपने चारों बच्चों की रक्षा की चिन्ता हुई। तब उन्होने अग्निदेव की स्तुति करके उन्हें प्रसन्न किया और अपने चारों बच्चों (शार्ङ्गकों) को न जलाने का वचन ले लिया। इधर जब खाण्डववन जलने लगा तो अपने बच्चों के साथ जरिता बहुत दुःखी हुई और विलाप करने लगी। उसे अपने बच्चों की रक्षा का कोई उपाय न दिखाई पड़ा। बच्चों ने माँ से उड़कर आग से बाहर चले जाने की प्रार्थना की। माँ ने बच्चों को चूहे का एक बिल दिखाते हुए कहा कि इसमें तुम सब घुस जाओ तो अग्नि से प्राण रक्षा हो जायेगी। किन्तु मांसभक्षी चूहे का भोजन बनने से अच्छा अग्नि में जलकर मर जाना है-ऐसा कर बच्चों ने माँ की बात नहीं मानी। माँ ने बच्चों को समझाया कि इसमें रहने वाला चूहा बाज पक्षी के द्वारा खा लिया गया है फिर भी बच्चे बिल में जाने के लिये तैयार न हुए। उन बच्चों के नाम थे- जरितारि, सारिसृक्क, स्तम्बमित्र और द्रोण। वे अग्नि को अपनी ओर आता देखकर आपस में बातें करने लगे और चारों ने मिलकर अग्नि की स्तुति की। अन्त में द्रोण की स्तुति से (जिसमें अग्नि की ब्रह्म के रूप में स्तुति की गई थी) अग्नि ने प्रसन्न होकर कहा कि तुम्हारे पिता मन्दपाल ने पहले ही मुझे तुम चारों की रक्षा का वचन ले लिया है। अतः तुम लोग नहीं जलोगे निर्भय रहो। उधर लपिता के साथ रहते हुए भी मन्दपाल बढ़ते हुए अग्निदेव के वेग को देखकर अपने पुत्रों के लिये बहुत चिन्तित थे। इस पर लपिता ने उन्हें बहुत से ताने दिये और मन्दपाल लपिता के पास से पुनः जरिता के यहाँ चले आये। जरिता ने भी उन्हें खूब खरी-खोटी सुनाई किन्तु मन्दपाल ने उन्हें आश्वस्त किया कि अग्निदेव से मैंने पहले ही बच्चों की रक्षा का वचन ले लिया था। पिता की बात का समर्थन बच्चों ने किया। तब मन्दपाल जरिता और चारों शार्ङ्गक बच्चों के साथ वहाँ से अन्यत्र चले गये। इस प्रकार शार्ङ्गक जलने से बच गए।

**जरासन्धोपाख्यान-**[1] सभापर्व के अन्तर्गत युधिष्ठिर द्वारा राजसूय के आयोजन के प्रसङ्ग में जरासन्धोपाख्यान आया हुआ है। जरासन्ध को जीतने के विषय में युधिष्ठिर उत्साह नहीं कर रहे थे। फिर अर्जुन के एतद्विषयक उत्साह को देखकर श्रीकृष्ण ने उसका अनुमोदन किया। जरासन्ध मगध का सम्राट् था। श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को जरासन्ध के जन्म का वृत्तान्त सुनाया। मगध सम्राट् बृहद्रथ ने काशिराज की जुड़वी कन्याओं के साथ विवाह किया और दोनों से प्रेमपूर्वक समान व्यवहार करने लगे। विवाह के बहुत दिन व्यतीत हो जाने के बाद भी उन्हें कोई पुत्र नहीं हुआ। वे पुत्रप्राप्ति से निराश हो चले थे कि एक दिन सहसा उन्हें ज्ञात हुआ कि महात्मा कक्षीवान् के पुत्र चण्डकौशिक मुनि राजधानी के बाहर एक वृक्ष के नीचे बैठे हैं। राजा ने दोनों पत्नियों के साथ जाकर उनके दर्शन किए और अपनी सेवा से उन्हें प्रसन्न किया। सन्तुष्ट मुनि द्वारा आने का प्रयोजन पूछने पर राजा बृहद्रथ ने अपनी पुत्रहीनता को अत्यन्त कातर स्वर में बताया। मुनि उन्हें सान्त्वना दे ही

---

१. महाभारत, सभापर्व, अध्याय १५-२४

रहे थे कि उनकी गोद में एक अति सुन्दर पका आम का फल सहसा आ गिरा। मुनि ने उसे अभिमन्त्रित करके राजा को दे दिया और कहा कि इससे तुम्हें ब्राह्मण भक्त, योद्धा, अजेय, अतिथिप्रेमी, दयालु, महाबली और कीर्तिशाली प्रजारक्षक पुत्र होगा। बृहद्रथ मुनि का आशीर्वाद लेकर अपने राजभवन लौट आए और वह फल अपनी रानियों को खाने के लिये दे दिया। रानियों ने उसे दो बराबर टुकड़ों में विभक्त किया और खा लिया। उस फल के प्रभाव से दोनों रानियों ने गर्भ धारण किया। प्रसवकाल आने पर उन दोनों रानियों ने साथ ही अपने गर्भ से ऐसा शिशु पैदा किया जिनका आधा शरीर था (एक वाम भाग और एक दक्षिण भाग के अंगों से युक्त था) भयभीत रानियों ने उन शरीरार्धों को त्यागने का निश्चय किया और उन दोनों की धायों ने उन टुकड़ों को कपड़ों में लपेट कर राजप्रासाद से दूर किसी चौराहे पर फेंक दिया। चौराहे पर फेंके गए उन टकड़ों को जरा नाम की एक राक्षसी ने खाने के लिये उठा लिया। सुविधापूर्वक ले जाने के लिये उस राक्षसी ने उन दोनों टुकड़ों को आपस में मिलाया तभी वह एक जीवित पूर्ण शिशु बन गया। वह वीर बालक अपने सारतत्त्व से वज्र की भाँति गुरुतर हो गया और जरा राक्षसी उसे ले जाने में असमर्थ हो गई। तभी वह बालक जोर-जोर से रोने लगा। उसके रोने की आवाज सुनकर राजा समेत सभी रानियाँ और दास-दासियाँ बाहर निकल पड़े और वहाँ जा पहुँचे। उस राक्षसी ने सोचा कि इस राजा को सन्तान की चाह है और मैं इसके राज्य में रहती हूँ अतः इस बालक को मारना नहीं चाहिए। ऐसा सोचकर उसने मानवी का रूप धारण किया और बच्चे को हाथों में लेकर बोली-"राजन् ! यह तुम्हारा ही पुत्र है। तुम्हारी दोनों रानियों ने इसे दो भागों में अलग-अलग जन्म दिया था और डर कर इसे चौराहे पर फेंक गई थीं। दोनों भागों को मिलाते ही यह जीवित हो उठा।" यह सुनकर राजा अतिप्रसन्न हुआ और पुत्र को पाकर रानियों के स्तनों से दूध की धारा झरने लगी। तत्पश्चात् राजा के पूछने पर उस मानवी ने जरा नामक राक्षसी के रूप में अपना परिचय दिया जिसे ब्रह्मा ने गृहदेवी के रूप में उत्पन्न किया था। राजा ने जरा नामक राक्षसी के द्वारा जोड़े जाने के कारण इस बालक का नाम जरासन्ध रखा।[1] धीरे-धीरे वह कुमार बढ़ने लगा। कुछ काल पश्चात् चण्डकौशिक मुनि पुनः राजा बृहद्रथ के नगर में आये। उनके आगमन से राजा अत्यन्त प्रसन्न हुए और सबके साथ कुमार को लेकर उनकी सेवा में गए। चण्डकौशिक मुनि ने बृहद्रथ को उनके पुत्र का भविष्य बताया जो कि उन्होंने उसके उत्पन्न होने के पूर्व फल देते समय संकेत कर दिया था। वहाँ से लौटकर बृहद्रथ ने जरासन्ध का राज्याभिषेक कर दिया और रानियों समेत तपोवन में चले गए। जरासन्ध ने सभी राजाओं को वश में कर लिया। उसने शङ्कर की आराधना करके उनसे वरदान भी प्राप्त कर लिया। कंस उसका दामाद था। उसका वध करने वाले श्रीकृष्ण जरासन्ध के वैरी हो गये। कुकुर, अन्धक और वृष्णिवंश के क्षत्रियों ने

१. तस्य नामाकरोच्चैव पितामहसमः पिता। जरया सन्धितो यस्माज्जरासन्धो भवत्वयम्।। वही १८.११

जरासन्ध की उपेक्षा कर दी। जरासन्ध के समर्थक दो पराक्रमी मंत्री हंस और डिम्भक यमुना में डूबने से मर गये। जरासन्ध अकेला पड़ गया।

अर्जुन के उत्साह और श्रीकृष्ण के समझाने पर युधिष्ठिर ने जरासन्ध को जीतने की अनुमति प्रदान कर दी। श्रीकृष्ण, अर्जुन और भीमसेन ने मगध की यात्रा की। मगध देश अत्यन्त समृद्ध था और उस देश की राजधानी मनोहर थी। वे तीनों मगध देश की राजधानी गिरिव्रज में चैत्यक नामक पर्वत शिखर पर चढ़ गए। इस पर्वत-शिखर की पूजा मगधवासी करते थे। बृहद्रथ ने वहाँ ऋषभ नामक मांसभक्षी राक्षस को मारकर उसके चमड़े से बनवाये गए तीन विशाल नगाड़े रखे थे। उन तीनों नगाड़ों को फोड़कर उन्होंने चैत्यक पर्वत शिखर को ढहा दिया और फिर गिरिव्रज में प्रवेश किया। इस समय बड़ा भारी अपशकुन देखकर जरासन्ध को सूचित किया और जरासन्ध के अनिष्ट-निवारण के लिये उपाय करने लगे श्रीकृष्ण, अर्जुन और भीम-ये तीनों ब्राह्मण के वेष में थे। वे सीधे जरासन्ध के पास गए। जरासन्ध ने उन्हें यज्ञशाला में ठहराया। फिर मिलने गया तो उनके वेश और आचरण को देखकर उसे सन्देह हो गया। तब उसने उनका परिचय और प्रयोजन पूछा। श्रीकृष्ण ने उसके प्रश्नों का उत्तर देते हुए संकेत कर दिया कि हम कौन हैं और क्यों आए हैं। श्रीकृष्ण और जरासन्ध के बीच लम्बी बातचीत हुई और जरासन्ध ने युद्ध की तैयारी की। भीमसेन ही जरासन्ध के साथ युद्ध करेंगे- ऐसा निश्चय हुआ। दोनों में भयंकर मल्ल-युद्ध हुआ। लड़ते-लड़ते जरासन्ध जब थक गया तो श्रीकृष्ण के सङ्केत पर भीम ने उसे विश्राम दे दिया। भीमसेन ने श्रीकृष्ण से संक्षिप्त वार्ता की और पुनः जरासन्ध से जुझ गए। भगवान् श्रीकृष्ण ने जरासन्ध को दो भागों में चीर कर इस प्रकार फेंकने को कहा कि दोनों फिर आपस में जुड़ न जायें। भीम ने ऐसा ही किया, जरासन्ध के मृत शरीर को राजभवन के द्वार पर छोड़कर श्रीकृष्ण, अर्जुन और भीम, जरासन्ध के ही रथ पर सवार होकर उस पर्वत-गुफा में गए और वहाँ बन्दी राजाओं को कैद से छुड़ाया। उन राजाओं और गिरिव्रज के निवासियों ने श्रीकृष्ण समेत दोनों पाण्डवों की पूजा की। फिर अपने परोहित को आगे करके जरासन्ध का पुत्र सहदेव श्रीकृष्ण की शरण में गया और उसने विनयपूर्वक अपने पिता की अन्त्येष्टि की अनुमति माँगी। श्रीकृष्ण और पाण्डवद्वय ने सहर्ष अनुमोदन किया। अपने पिता का समस्त क्रियाकर्म करके सहदेव अपने छोटे भाई के साथ पुनः श्रीकृष्ण की सेवा में उपस्थित हुआ। श्रीकृष्ण ने उसे अपना सुहृद् बनाते हुए राजसिहांसन पर बैठाया और सत्कृत होकर युधिष्ठिर के पास इन्द्रप्रस्थ को लौट गए।

**शिशुपालोपाख्यान**[1] - भीष्म के परामर्श से युधिष्ठिर ने राजसूययज्ञ में श्रीकृष्ण की अग्रपूजा की। वहाँ आमंत्रित राजाओं में बैठा चेदिराज शिशुपाल इसे सहन न कर सका। उसने राजाओं की भरी सभा में श्रीकृष्ण पर आक्षेप करने आरम्भ कर दिये। उसने भीष्म

---

१. **महाभारत**, सभापर्व, अध्याय ३७-४५। महाकवि माघ का **शिशुपालवध** महाकाव्य इसी उपाख्यान पर आधारित है।

को धिक्कारते हुए कृष्ण को उपस्थित अनेक राजाओं से अवर बताते हुए उनकी निन्दा आरम्भ की दी। इस पर युधिष्ठिर ने शिशुपाल को बहुशः समझाया और भीष्म ने उसके आक्षेपों का उत्तर दिया। उन्होंने श्रीकृष्ण के लोकोपकारी, असुरमर्दक सर्वशक्तिमान् रूप का भव्य चित्रण कर उन्हें अवतारी पुरुष अतः सर्वश्रेष्ठ सिद्ध किया।[1]

तत्पश्चात् माद्रीपुत्र सहदेव ने उठकर सभा में उपस्थित समस्त राजाओं को सम्बोधित करके कहा कि जिन्हें श्रीकृष्ण की अग्रपूजा स्वीकार न हो वे युद्ध के लिये सामने आयें। तब काल के वश में हो रहे शिशुपाल ने राजाओं को अपने पक्ष में संघटित करने का प्रयत्न किया। उसने अपने सेनापतित्व में राजाओं से एकजुट होकर पाण्डवों और यादवों का लोहा लेने के लिये ललकारा। सहदेव की बातों से अपने को अपमानित महसूस कर रहे सभी राजा शिशुपाल के नेतृत्व में खड़े हो गये। श्रीकृष्ण ने भी समझ लिया कि ये राजा युद्ध के लिये तैयार हैं। भीष्म युधिष्ठिर को समझाने लगे और शिशुपाल भीष्म की निन्दा करने लगा। इस पर भीम अत्यन्त क्रुद्ध हो गये किन्तु भीष्म ने उन्हें भी समझा बुझाकर शान्त किया। भीष्म ने शिशुपाल के जन्म का वृत्तान्त सुनाया।

"चेदिनरेश दमघोष का यह पुत्र शिशुपाल जब पैदा हुआ तो इसके तीन नेत्र और चार बाहु थे। इसके रोने का शब्द गदहे के रेंकने की तरह था। सभी लोग इसे देखकर भयकम्पित थे और इसे त्यागने की इच्छा कर रहे थे तभी आकाशवाणी हुई कि इस शिशु का पालन करो, यह महाबली होगा। अभी इसकी मृत्यु नहीं होगी। अपने शस्त्र से इसका वध करने वाला अन्यत्र जन्म ले चुका है। तब इसकी माता ने आकाशवाणी को लक्ष्य करके पूछा कि इसकी मृत्यु में निमित्त कौन बनेगा? उत्तर में पुनः आकाशवाणी हुई कि जिसकी गोद में जाने पर इसकी दो भुजायें गिर जायेंगी और तीसरा नेत्र लुप्त हो जायगा, वही इसकी मृत्यु में निमित्त बनेगा।

दमघोष को विचित्र पुत्र उत्पन्न हुआ है- यह सुनकर अनेक नरेश देखने गए। सबकी गोद में वह बालक दिया गया किन्तु वैसा कुछ भी नहीं हुआ। दमघोष की पत्नी श्रुतश्रवा श्रीकृष्ण की बुआ लगती थी। बलराम और श्रीकृष्ण भी अपनी बुआ से मिलने गये। श्री कृष्ण की गोद में जाते ही बालक के दो बाहु और तीसरा नेत्र गायब हो गए। तब शिशुपाल की माता ने अपने पुत्र की प्राणरक्षा के लिये श्रीकृष्ण से शिशुपाल के अपराधों को क्षमा कर देने का वचन लिया। श्रीकृष्ण ने अपनी बुआ को शिशुपाल द्वारा अपने प्रति किये गये सौ अपराधों को क्षमा करने का वचन दिया।"

शिशुपाल ने इस राजसूय सभा में श्रीकृष्ण को युद्ध के लिये ललकारा। तब श्रीकृष्ण ने सहज भाव से मधुर वाणी में वहाँ उपस्थित राजाओं में शिशुपाल द्वारा अपने प्रति पूर्व

---

१. महाभारत के अड़तीसवें अध्याय में (अधिक दाक्षिणात्य पाठ) भीष्म ने नारायण की महिमा का वर्णन करने के पश्चात् क्रमशः उनके सभी अवतारों का विस्तार से वर्णन किया और अन्त में श्रीकृष्ण के जन्म और दिव्यकर्मों का वर्णन किया है।

में किए गए अपराधों को बताया। इस समय भी वह निरन्तर श्रीकृष्ण को अधिक्षिप्त कर रहा था। अतः श्रीकृष्ण ने उसके वध का निश्चय करके अपने सुदर्शन चक्र का स्मरण किया। ज्योंही श्रीकृष्ण ने चिन्तन किया चक्र उपस्थित हो गया। तब श्रीकृष्ण ने राजाओं को अपनी बुआ को दिए हुए वचन की बात बताकर सुदर्शन चक्र को प्रेरित किया और उसने देखते ही देखते तत्काल शिशुपाल का सिर धड़ से अलग कर दिया। इस प्रकार शिशुपाल का अन्त हो जाने पर युधिष्ठिर ने सत्कारपूर्वक शिशुपाल की अन्त्येष्टि क्रिया सम्पन्न कराई और उसके पुत्र को राजसिंहासन पर अभिषिक्त कर दिया।

**सुरभि-इन्द्रोपाख्यान-**[1] यह लघूपाख्यान महर्षि व्यास ने पुत्रमोह से ग्रस्त धृतराष्ट्र को सुनाया था। एक बार गोमाता सुरभि रोती हुई देवलोक में इन्द्र के पास गयीं। इन्द्र ने उनसे इस प्रकार रोने का कारण पूछा। सुरभि ने एक किसान द्वारा पीटे जाते हुए अपने दुर्बल पुत्र (बैल) को दिखाते हुए इन्द्र से कहा-"देखो-देखो, वह निर्दय किसान भार ढोने में असमर्थ मेरे पुत्र को कितनी बुरी तरह पीट रहा है। अपने पुत्र की इस दुर्दशा को देखकर मैं रो रही हूँ।" इन्द्र ने कहा कि गोमाता, इस तरह तो तुम्हारे हजारों पुत्र प्रतिदिन पीटे जाते हैं। तब सुरभि ने कहा कि देवेन्द्र, उन सभी अपने पुत्रों के प्रति मैं समान ममता रखती हूँ किन्तु दीन-हीन पुत्र के प्रति दया अधिक आती है। इन्द्र ने सुरभि की बात विस्मय पूर्वक सुनी और तब से वे पुत्र को प्राणों से भी अधिक प्रिय मानने लगे। सुरभि के दुःख को कम करने के लिये इन्द्र ने वहाँ भंयकर वर्षा की जहाँ वह किसान हल चला रहा था।

**शाल्ववधोपाख्यान-**[2] द्यूत के अवसर पर श्रीकृष्ण की अनुपस्थिति का कारण पूछने पर श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को अपने द्वारा शाल्व और उसकी सेना के मारे जाने का वृत्तान्त सुनाया। श्रीकृष्ण ने कहा कि उनकी अनुपस्थिति में शाल्व, जो शिशुपाल के वध से अत्यन्त क्रुद्ध था, द्वारका पर चढ़ आया। वह सौभ विमान में चढ़कर द्वारकापुरी में गया और यादवों की हत्या करने के साथ उपवनों को नष्ट करने लगा। हर प्रकार से सुरक्षित द्वारकापुरी के बाहर उसने विशाल सेना के साथ पड़ाव डाल रखा था। साम्ब, चारुदोष्ण और प्रद्युम्न के नेतृत्व में सेना ने शाल्व की सेना का जमकर मुकाबला किया। प्रद्युम्न के प्रहारों से एक बार शाल्व अचेत हो गया और उसकी सेना में हाहाकर मच गया किन्तु शीघ्र ही चेत में आने पर उसने पुनः युद्ध आरम्भ किया। उसके प्रहार से प्रद्युम्न भी मूर्च्छित हो गए। प्रद्युम्न का सारथि दारुककुमार शीघ्र ही रथ में उन्हें लेकर समर-भूमि से बाहर आया। चैतन्य होने पर प्रद्युम्न ने सारथि से पुनः समर-भूमि में ले चलने को कहा। समर-भूमि में पहुँचे हुए प्रद्युम्न के प्रहारों से शाल्व सेना सहित अत्यन्त पीड़ित हो युद्ध-भूमि से भाग गया और सौभ विमान का आश्रय लेकर आकाश में चला गया।

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय-६

२. वही, अध्याय-१४-२२

राजसूय यज्ञ सम्पन्न हो जाने पर श्रीकृष्ण ने जाकर उदास द्वारकापुरी को देखा। सारा कारण जानकर उन्होंने शाल्व के विनाश का निश्चय किया। वे शाल्व को ढूँढ़ते हुए द्वारकापुरी के बाहर गये। शाल्व समुद्र के एक द्वीप में अपने विमान में रुका हुआ था। उसने श्रीकृष्ण को दूर से ही देखकर युद्ध के लिये ललकारा। उसने श्रीकृष्ण पर बाणवर्षा आरम्भ कर दी और श्रीकृष्ण ने भी बाणों से भीषण प्रहार किया। पुनः शाल्व ने माया का प्रयोग किया जिसका निवारण श्रीकृष्ण ने माया द्वारा ही किया। दोनों के मध्य भयङ्कर युद्ध हुआ और शाल्व ने श्रीकृष्ण को रथ समेत पत्थरों के ढेर से ढँक दिया। अपने वीरों को दुःखी जानकर श्रीकृष्ण ने वज्र के प्रहार से उन पत्थरों को चूर्ण बना डाला और अन्ततः सुदर्शन चक्र से सौभ विमान को नष्ट करके शाल्व को मार डाला।।

**नलोपाख्यान-**[1] तपस्या के लिये गए अर्जुन के वियोग में दुःखी युधिष्ठिर और भीम जब परस्पर वार्तालाप कर रहे थे, उसी समय महर्षि बृहदश्व वहाँ पहुँचे। उन्होंने युधिष्ठिर को सान्त्वना देते हुए कहा कि इस पृथ्वी पर तुमसे भी अधिक दुःखी राजा नल थे। उनके भाई पुष्कर ने छल से जुये द्वारा राजा नल का राज्य जीत लिया था और उन्होंने भी बहुत दिनों तक अपनी पत्नी के साथ वनवास का दुःख भोगा था।

महाराज नल निषधनरेश वीरसेन के पुत्र थे। वे उत्तम गुणों से सम्पन्न, सुदर्शन, वीर, द्यूतविद्या में पारङ्गत और अश्व-संचालन की कला में अत्यन्त निपुण थे। उसी समय विदर्भ-नरेश की कन्या दमयन्ती दिव्य रूप-गुण-शील सम्पन्न थी। वह अनिन्द्य सुन्दरी थी। लोग नल के समीप दमयन्ती की और दमयन्ती के समीप नल की प्रशंसा किया करते थे। इस प्रकार निरन्तर एक दूसरे के रूप-गुण की प्रशंसा सुनते-सुनते दोनों में बिना देखे ही अनुराग उत्पन्न हो गया। एक बार नल ने एक सुवर्णमय हंस को अपने उपवन में देखा। उस हंस ने पकड़े जाने पर नल से कहा कि मुझे मत मारिये, मै आपका प्रिय कार्य करूँगा। मैं दमयन्ती से आपकी प्रशंसा करूँगा। नल द्वारा छोड़े जाने पर वह हँस उड़कर दमयन्ती के पास गया और नल की प्रशंसा उससे की। पुनः आकर नल से दमयन्ती की प्रशंसा की।

विदर्भ-नरेश भीम ने दमयन्ती का विवाह करने के लिये स्वयंवर का आयोजन किया। दमयन्ती का स्वयंवर सुनकर पृथ्वी पर के राजाओं को कौन कहे, उसे पाने की इच्छा से देवगण भी चल पड़े। देवों ने पृथ्वी पर खड़े नल को देखा। वे नल के पास जाकर बोले कि आप हमारा दौत्य कर्म कीजिए और दमयन्ती से जाकर कहिये कि इन्द्र, अग्नि, वरुण, यम इन देवों में से किसी एक को अपना पति चुन ले। देवताओं के प्रभाव से नल बेरोक-टोक दमयन्ती के महल में प्रविष्ट हो गये और दमयन्ती के पास गए। दमयन्ती के पूछने पर उन्होंने अपना परिचय और प्रयोजन बताया। दमयन्ती अपने समक्ष नल को

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय ५२-७९ ।। नलोपाख्यान को आधार बनाकर संस्कृत साहित्य में अनेक रचनायें हुई है जिनमे कालिदास का 'नलोदय' ५.५, श्रीहर्ष का 'नैषधीयचरित' महाकाव्य और त्रिविक्रमभट्ट कर 'नलचम्पू' प्रसिद्ध है।।

पाकर अत्यन्त प्रसन्न हुई और उसने देवताओं को नमस्कार कर नल से कहा कि मैं तो आपको ही पति के रूप में चुनती हूँ। आपको पाने के लिये स्वंयवर रचाया गया है। आप देवों के साथ रंगमण्डप में पधारें, मैं उनके समक्ष ही आपका वरण करूँगी। नल ने लौटकर देवताओं से सारा हाल कह सुनाया।

स्वयंवर में द्रौपदी ने नल के गले में माला डालकर उन्हें अपना पति बना लिया। देवताओं ने प्रसन्न होकर नल-दमयन्ती को वरदान दिया। महाराज भीम ने दोनों का विधि-पूर्वक विवाह किया। नल दम्यन्ती के साथ अपनी राजधानी लौट आये और सुखपूर्वक रहने लगे। उन्होंने बड़े-बड़े यज्ञों का अनुष्ठान किया। नल ने दमयन्ती से इन्द्रसेन नामक पुत्र और इन्द्रसेना नामक पुत्री को जन्म दिया। कलि दमयन्ती को चाहता था। अतः नल से उसका स्वाभाविक वैर हो गया। उसने द्वापर को द्यूत के पासों में बैठाया और स्वंय छिद्र (दोष) देखकर नल में प्रविष्ट हो गया। फिर नल के भाई पुष्कर को उकसा कर उसके साथ नल को द्यूतक्रीड़ा में लगा कर नल को हरा दिया। प्रजा और स्वयं दमयन्ती ने नल को द्यूत खेलने से रोका था किन्तु कलि के प्रभाव से वह नहीं माना। नल जब द्यूतक्रीड़ा में हारते जा रहे थे तभी दमयन्ती ने दुःखी होकर कुमार इन्द्रसेन और कुमारी इन्द्रसेना को कुण्डिनपुर अपने पिता के पास भेज दिया। द्यूत में जीत जाने पर पुष्कर ने नल और दमयन्ती को एक वस्त्र में वन में निर्वासित कर दिया। दोनों भूखे-प्यासे वन में भटकते रहे। एक दिन नल को कुछ पक्षी ऐसे दिखाई पड़े जो सोने जैसे चमकीले पंख वाले थे। उन्होंने उन पक्षियों को पकड़ने की इच्छा से उनपर अपना अधोवस्त्र फेंक दिया किन्तु वे पक्षी वह वस्त्र लेकर उड़ गए। वे पक्षी वस्तुतः द्यूत के पासे थे जो नल का वस्त्र अपहरण करने ही आये थे। नग्न नल ने दुखी होकर दमयन्ती को विदर्भ नरेश के पास जाने की सलाह दी। किन्तु दमयन्ती तैयार न हुई। वे दीन-मलीन, थके-माँदे एक दिन एक धर्मशाला में भूमि पर ही सोये हुए थे कि रात में चिन्तातुर नल दमयन्ती को अकेली छोड़कर निकल गये। उन्होने दमयन्ती का आधा वस्त्र फाड़कर अपने शरीर को ढँक लिया था। जब दमयन्ती की नीद टूटी तो नल को न पाकर करुण स्वर में विलाप करने लगी। इस प्रकार विलाप करती हुई दमयन्ती नल को ढूँढती हुई वन में भटकने लगी। तभी एक अजगर उसे पकड़कर निगलने लगा। दमयन्ती का विलाप सुनकर उधर से गुजर रहा एक व्याध आया और उसने शीघ्रतापूर्वक उस अजगर के टुकड़े-टुकड़े कर दिये। व्याध दमयन्ती को देखकर काम के अधीन हो गया। दमयन्ती ने उसके दूषित मनोभाव को देखकर शीघ्र ही अपने पातिव्रत्य के तेज से उस व्याध को जला डाला। तीन दिन और तीन रात लगातार चलकर तपोधनों के एक आश्रम में पहुँची। तपस्वियों ने उसका परिचय जानकर उसे आश्वस्त किया किन्तु क्षण भर में वे तपस्वी आश्रम सहित अदृश्य हो गए। वह विस्मय से भरकर विलाप करने लगी और पुनः वन में आगे बढ़ने लगी। कुछ दूर जाने पर उसने व्यापारियों का एक समूह देखा। उसे देखकर वे लोग डर गये किन्तु उसने अपना परिचय देकर विश्वास उत्पन्न किया। दमयन्ती ने उस दल के नायक से नल को देखने के बारे में पूछा किन्तु उनका उत्तर

नकारात्मक ही था। वे लोग चेदिराज सुबाहु के नगर में जा रहे थे।

दमयन्ती उन्हीं व्यापारियों के साथ हो गई। रात्रि में जब सभी लोग एक सरोवर के तट पर विश्राम कर रहे थे तभी पानी पीने के लिये जंगली हाथियों का झुण्ड आया। उस झुण्ड ने सोये हुए इस दल पर हमला बोल दिया। बहुत से लोग मारे गये और कुछ जान बचाकर इधर-उधर भागे। बचे हुए लोगों ने दमयन्ती को अपनी विपत्ति का कारण और पिशाचिनी समझा। उन्होंने मिल जाने पर मार डालने का निश्चय किया। यह सुनकर दमयन्ती घने वन में जाकर छिप गयी और उनमें से बचे हुए ब्राह्मणों के साथ चलकर चेदिराज सुबाहु के नगर में पहुँचकर राजभवन की ओर गयी। उस दीनहीन युवती को राजमाता ने देखा और अपने पास बुला लिया। उसे आग्रहपूर्वक अपने पास रखा। दमयन्ती अपनी कुछ शर्तों के साथ राजमाता की पुत्री सुनन्दा की सखी बनकर रहने लगी। इधर नल ने वन में दावानल से कर्कोटक नाग की रक्षा की। कर्कोटक ने उसे डँस कर उसका रूप विकृत कर दिया ताकि कोई उसे पहचाने नहीं। उसने नल को भविष्य के प्रति आश्वस्त करके उसे अयोध्यानरेश ऋतुपर्ण के पास जाने की सलाह दी और अपने असली रूप में आने के लिये दो दिव्यवस्त्र भी दिये। नल ने ऋतुपर्ण के पास जाकर अपना परिचय अप्रतिम अश्वसंचालक 'बाहुक' के रूप में दिया। अपने वचनों से राजा को विश्वास दिलाकर वे वहाँ अश्वाध्यक्ष के रूप में नियुक्त हुए। ऋतुपर्ण ने उनकी सहायता के लिये दो सारथि दिये।

विदर्भनरेश ने नल-दमयन्ती की खोज करने के लिए जिन ब्राह्मणों को भेजा था उनमें से एक सुदेव नामक ब्राह्मण चेदिनगरी में पहुँचा और राजभवन में दमयन्ती को देखकर पहचान गया। उसने दमयन्ती को अपना परिचय देकर उसके बन्धु-बान्धवों और दोनों सन्तानों का कुशल बताया। दमयन्ती भी अपने भाई के सखा सुदेव ब्राह्मण को पहचान गयी और फूट-फूट कर रोने लगी। तब सुनन्दा के कहने पर राजमाता ने आकर उस ब्राह्मण से सही बात पूछी। सुदेव ने राजमाता को दमयन्ती का असली परिचय दिया और दोनों भौहों के बीच एक उत्तम तिल का चिह्न बताया। सुनन्दा ने वहाँ धोकर जब मैल हटाई तो वह चिह्न प्रकट हो गया। राजमाता ने दमयन्ती को गले से लगा लिया और रोने लगी क्योंकि वह उनकी बहन की पुत्री थी। दमयन्ती ने अपनी मौसी को प्रणाम करके उसके प्रति कृतज्ञता प्रकट की। राजमाता ने उसकी विदर्भयात्रा की सुचारु-व्यवस्था करके उसे सुदेव के साथ भेज दिया। कुण्डिनपुर पहुँचकर अपने माता-पिता, बन्धु-बान्धवों और सन्तानों से मिलकर दमयन्ती प्रसन्न हुई। महाराज भीम ने सुदेव को खूब धन-भूमि देकर सम्मानित किया। दमयन्ती के आग्रह पर नल की खोज के लिये भी बहुत सारे ब्राह्मण चारों ओर भेजे गए जिन्हें दमयन्ती ने नल से वियुक्त होने के पूर्व की दुर्दशा के लाक्षणिक प्रश्न बताकर कहा कि यदि कोई पुरुष इन प्रश्नों में जो भी उत्तर दे, वह उत्तर मुझे यथाशीघ्र सूचित किया जाय। भेजे गए ब्राह्मणों में पर्णाद नामक ब्राह्मण अयोध्या गया और ऋतुपर्ण की सभा में जाकर दमयन्ती के प्रश्नों को दुहराया किन्तु वहाँ किसी ने कोई उत्तर न दिया। जब वह

ब्राह्मण वहाँ से लौटने लगा तब ऋतुपर्ण का सारथि बाहुक उससे एकान्त में मिला और उनसे उनके प्रश्नों के उत्तर देकर सांकेतिक रूप से दमयन्ती के लिए सन्देश भी भेजा। पर्णाद ने लौटकर दमयन्ती से वह सब कह सुनाया। दमयन्ती ने पर्णाद को बहुत सा धन देकर विदा किया।

दमयन्ती ने ब्राह्मण सुदेव को बुलाया और उनसे कहा कि आप शीघ्रतापूर्वक जाइए, अयोध्या के राजा ऋतुपर्ण से कहिए कि दमयन्ती पुनः स्वयंवर कर रही है। कल ही उसका स्वयंवर है। बहुत से राजे महाराजे जा रहे हैं। आप भी पहुँच सकें तो शीघ्र जायें। उसके पति नल का कुछ पता नहीं है अतः कल ही वह अपने लिये दूसरे पति का चयन कर लेगी। सुदेव ने शीघ्रतापूर्वक अयोध्या पहुँच कर वैसा ही किया। सुनकर ऋतुपर्ण ने बाहुक से एक दिन में कुण्डिनपुर पहुँचने की इच्छा जतायी। कुछ देर बाहुक दमयन्ती के इस प्रकार के सन्देश के बारे में विचार करता रहा और तत्पश्चात् ऋतुपर्ण की आज्ञा का पालन करने के लिये अश्वों का चयन किया। बाहुक ने वार्ष्णेय और महाराज ऋतुपर्ण को रथ पर चढ़ाया और घोड़ों को वायुवेग से संचालित किया। बाहुक की संचालन-कला देखकर वार्ष्णेय और ऋतुपर्ण अत्यन्त विस्मित हुए। रथ का वेग इतना अधिक था कि ऋतुपर्ण के गिरे हुए उत्तरीय से वह रथ चार कोस आगे क्षणभर में ही निकल गया। इसी बीच मार्ग में एक बहेड़े का पेड़ देख कर ऋतुपर्ण ने उसके फल और पत्ते गिनकर ठीक-ठीक बता दिया। बाहुक ने रथ रोककर उस वृक्ष को काटकर पत्तों और फलों को गिना तो संख्या ठीक थी। फिर बाहुक और ऋतुपर्ण ने एक दूसरे को अश्वविद्या और द्यूतक्रीड़ा का रहस्य बताया। कलि अब नल (बाहुक) के शरीर से निकल गया । महाराज ऋतुपर्ण का रथ वेगपूर्वक चलता रहा और वे शाम होते कुण्डिनपुर में जा पहुँचे। रथ की ध्वनि से दमयन्ती को नल के पधारने का निश्चय हो गया। महाराज भीम ने ऋतुपर्ण का स्वागत किया किन्तु ऋतुपर्ण को कहीं भी स्वयंवर के आयोजन का कोई चिह्न दिखाई न पड़ा। दोनों राजा एक दूसरे से बातें करके रहस्य जान लेना चाहते थे किन्तु सम्भव न हुआ। ऋतुपर्ण विश्राम के लिये चले गए। इधर दमयन्ती ने बाहुक की नल के सन्देह में विविध प्रकार से परीक्षा ली और जब उसे पूर्ण विश्वास हो गया तब उसने माता-पिता की आज्ञा से बाहुक को अपने भवन में बुलवा लिया। इन सारे कार्यों में दमयन्ती की दासी केशिनी ने बड़ी मदद की। बाहुक ही नल थे और दमयन्ती से मिलकर दोनों ने परस्पर पूर्व वृत्तान्तों का स्मरण किया। प्रातःकाल नल स्नानादि करके वस्त्रालंकार से भूषित होकर दमयन्ती के साथ अपने श्वसुर महाराज भीम की सेवा में उपस्थित हुए। नल को आया हुआ जानकर विदर्भ की प्रजा में आनन्द छा गया। ऋतुपर्ण ने भी नल से क्षमा-याचना करके बधाई दी और वापस अयोध्या चले गये।

नल महीने भर कुण्डिनपुर रहकर अपने सेवकों और सैनिकों के साथ निषधपुरी गए और पुष्कर को हराकर अपना राज्य वापस प्राप्त किए। उन्होंने अपने भाई पुष्कर को क्षमा करते हुए उसके प्राण और धन को नहीं लिया। फिर दमयन्ती को निषधपुरी बुलाकर बच्चों

और परिजनों समेत सुखपूर्वक राज्य करने लगे।

**अगस्त्योपाख्यान-**[1] दैत्य वातापि और इल्वल के विनाशकर्त्ता महर्षि अगस्त्य का यह उपाख्यान लोमश ऋषि ने युधिष्ठिर को बताया था। वनपर्व में यह उपाख्यान दो बार आया है। पूर्वकाल की बात है, मणिमती नगरी में इल्वल नाम का दैत्य रहता था। वातापि उसका छोटा भाई था। एक बार इल्वल ने एक तपस्वी ब्राह्मण से कहा कि आप मुझे ऐसा पुत्र दें जो इन्द्र के समान पराक्रमी हो किन्तु ब्राह्मण ने ऐसा पुत्र उसे नहीं दिया। तब वह दैत्य उस ब्राह्मण पर क्रुद्ध हुआ और उसी दिन से ब्राह्मणों की हत्या करने लगा। दोनों भाई बड़े मायावी थे। इल्वल, वातापि को भेड़ व बकरा बना देता। फिर उसे पकाकर किसी ब्राह्मण को खिलाकर 'वातापि-वातापि' पुकारता और वातापि उस ब्राह्मण का पेट फाड़कर निकल आता। इस प्रकार वे दोनों भाई मिलकर ब्राह्मण को मार डालते थे।

इन्हीं दिनों अगस्त्य ने कहीं जाते हुए अपने पितरों को नीचे मुँह किए गड्ढे में लटकते हुए देखा।[2] पूछने पर उन्होंने बताया कि हम तुम्हारे ही पितर हैं। यदि तुम विवाह करके सन्तान उत्पन्न करो तो हमें इस नरक से छुटकारा मिल सकता है। तब उन्होंने विदर्भनरेश की पुत्री लोपामुद्रा का अपनी पत्नी के रूप में वरण करके उससे विवाह किया। गार्हस्थ्य चलाने के लिये वे कई राजाओं के यहाँ से होते हुए दैत्यराज इल्वल के यहाँ गए। वे राजा भी अपने मन्त्रियों के साथ अगस्त्य के साथ गए। इल्वल ने उसी प्रकार वातापि को पकाकर उसके मांस से आतिथ्य किया। सर्वप्रथम अगस्त्य खाने बैठे और वे पूरा मांस अकेले खा गए। इसके बाद इल्वल ने पूर्व की भाँति वातापि को पुकारा किन्तु वह बाहर न निकला। तब हँसते हुए अगस्त्य ने कहा कि उसे तो मैं पूरा पचा गया हूँ। इल्वल बड़ा दुःखी हुआ फिर उससे अगस्त्य ने अपने तथा साथ आये हुए राजाओं के लिये भरपूर धन प्राप्त किया। प्राप्त धन से अगस्त्य ने लोपामुद्रा की सभी इच्छायें पूर्ण की और उन्होंने लोपामुद्रा के गर्भ से महातेजस्वी विद्वान् दृढस्यु को उत्पन्न किया। अगस्त्य ने सूर्य का मार्ग रोकने वाले विन्ध्य पर्वत की वृद्धि को रोका तथा समुद्र पान कर गए।

**वृत्रासुर का उपाख्यान-**महाभारत में यह उपाख्यान चार भिन्न-भिन्न प्रसंगो में प्राप्त होता है।[3] मूलतः यह उपाख्यान वैदिक मूल का है। इन्द्र के साथ वृत्र के संघर्ष की एक मिथकीय पुराकथा है। वेदों में इन्द्र को 'वृत्रहन्' कहा गया है। ऋगुवेद में अनेक स्थलों पर यह संकेत मिलता है कि वृत्र बिना हाथ पैर वाला सर्प है जिसकी फूफकार से लोग सन्त्रस्त हैं और इन्द्र इसके सिर तथा जबड़ों का भेदन करते हैं।[4] वृत्र ने गायों को गुफा में रोक

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय-४, ६६-६६ और १०३-१०५
२. ऐसा ही महर्षि जरत्कारु ने भी अपने पूर्वजों को देखा था और उनके उद्धार के लिये अपने नाम वाली कन्या (वासुकि नागराज की बहन) के साथ विवाह किया था।
३. महाभारत, वनपर्व १००-१०१; उद्योग पर्व ६-१०; शान्तिपर्व २७६-२८२ और आश्वमेधिक पर्व,११
४. ऋग्वेद, १.३२,७; १.८०.१२, ३.३०.८ तथा ८.८५.७

रखा था जिन्हें इन्द्र ने उसके साथ युद्ध करके छुड़ाया। गायों को मुक्त कराने में (जलधाराओं और अवरुद्ध नदियों को प्रवाहित कराने में) इन्द्र को वृत्र का वध करना पड़ा।[1] वेद में वृत्र शब्द के दो अर्थ हैं:-वर्षा या जल का प्रतिबन्धक तथा वैदिक आर्यों के विरोधी 'दास'। वृत्रासुर-प्रसङ्ग का एक रूप तैत्तिरीयसहिंता[2] में भी मिलता है- "विश्वरूपो हि त्वाष्ट्रः पुरोहितो देवानामासीत् स्वस्रियोऽसुराणाम्।" महाभारत में वृत्रासुर का यह प्रसङ्ग विस्तृत रूप में प्राप्त होता है।

वनपर्व में महर्षि लोमश ने वृत्रासुर का वृत्तान्त युधिष्ठिर को सुनाया है। इसमें वृत्रासुर के वध के लिए दधीचि की-अस्थियों से वज्र बनाकर उससे इन्द्र के द्वारा वृत्रासुर का वध किए जाने का कथांश है। महात्मा जन भी कैसे दुःख पाते हैं- इस तथ्य को स्पष्ट करने के लिये वृत्रासुर की कथा को उद्योगपर्व में शल्य ने युधिष्ठिर को सुनाई है। इन्द्र ने त्वष्टा के पुत्र त्रिशिरा का वध किया। इससे क्रुद्ध होकर त्वष्टा ने यज्ञ द्वारा इन्द्र को मारने वाले[3] पुत्र वृत्रासुर को उत्पन्न किया। वृत्र और इन्द्र के बीच वर्षों युद्ध होता रहा। इन्द्र शिथिल पड़ने लगे तब देव और महर्षिगण विष्णु की शरण में गए। विष्णु ने वृत्र से मैत्री करके अवसर पाने पर उसका वध करने की सलाह दी। वृत्र ने अपनी शर्त पर इन्द्र से मैत्री की और फिर इन्द्र ने विष्णु के वर का स्मरण कर एक दिन सन्ध्याकाल में समुद्र के फेन से वृत्रासुर को मार डाला। स्वयं ब्रह्म-हत्या के भय से जल में छिप कर रहने लगे।

शान्तिपर्व में युधिष्ठिर ने भीष्म से मोक्ष-प्राप्तिविषयक प्रश्न पूछा था। भीष्म ने युधिष्ठिर को बताया कि यही प्रश्न असुरराज वृत्र ने भी अपने गुरु शुक्राचार्य से किया था। उसी समय सनत्कुमार वहाँ पहुँचे और उन्होंने वृत्र को अध्यात्म-विषयक उपदेश दिया और उस ज्ञान से वृत्र को मोक्ष की प्राप्ति हुई। यहीं युधिष्ठिर ने भीष्म से यह भी पूछा कि इन्द्र ने धर्माचारी, विष्णुभक्त और तत्त्वज्ञ वृत्रासुर को कैसे मार डाला? इस प्रश्न के उत्तर में भीष्म ने इन्द्र और वृत्रासुर के युद्ध, वृत्र के वध तथा इन्द्र को ब्रह्म-हत्या लगने का वृत्तान्त सुनाया है।

महाभारत में आश्वमेधिकपर्व का ग्यारहवाँ अध्याय वह चौथा स्थल है जहाँ वृत्रासुर की कथा श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को सुनाई है। वहाँ पृथिवी से प्रारम्भ करके क्रमशः सभी महाभूतों पर वृत्र द्वारा अधिकार करके उनके विषयों-गन्धादि का हरण करने के कारण

---

१. ऋग्वेद, ७,३४.३; ८.८५.१८
२. २.५.१.१
३. 'वैदिक मंत्रों में स्वर बदलने से अर्थ भी बदल जाता है'-इसके प्रमाण में एक उदाहरण अत्यन्त प्रसिद्ध है, जो इसी उपाख्यान से संबद्ध है। 'यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्' त्वष्टा ने इन्द्रहन्ता पुत्र पाने की इच्छा से यज्ञ किया और उसमें 'इन्द्रशत्रुर्वर्धस्व' के विनियोग से आहुतियाँ डाली किन्तु अन्तोदात्त की जगह आद्युदात्त से उच्चारण किया फलतः 'इन्द्रशत्रु' का अर्थ इन्द्र को मारने वाला' से बदलकर 'इन्द्र जिसको मारने वाला है' हो गया और वृत्रासुर इन्द्र के हाथों मारा गया।

बार-बार इन्द्र द्वारा वृत्र पर वज्र द्वारा प्रहार करने का वर्णन है। अन्त में वृत्र इन्द्र के ही अन्दर सहसा समा गया तब महर्षि वसिष्ठ द्वारा सचेत किए जाने पर इन्द्र ने अपने भीतर स्थित वृत्र को अदृश्य वज्र से मार डाला।

इन चारों प्रसङ्गों में वृत्रासुर का उपाख्यान विभिन्न लोगों द्वारा कहा गया है किन्तु श्रोता एक ही है युधिष्ठिर। दूसरी विशेषता है कि वक्ता के भेद से उपाख्यानों के भी स्वरूप में भेद है और ऐसा प्रसङ्ग के अनुरोध से भी है।

वृत्रासुर का उपाख्यान देवासुरसंग्राम का मिथक तो है, यह भारतीय संस्कृति की कुछ रूढ़ियों और विश्वासों का भी कथानक है; जैसे यज्ञ से अभीष्ट व्यक्ति को उत्पन्न करना, ब्राह्मण को मारने पर ब्रह्म-हत्या का लगना इत्यादि।

**सगर और भगीरथ का उपाख्यान-**[1] यह उपाख्यान महर्षि लोमश ने युधिष्ठिर को सुनाया है। अगस्त्य द्वारा समुद्र का सारा जल पी लिये जाने पर देवगण ब्रह्मा के पास पुनः उनसे मरने के उपाय पूछने गए। उसी प्रसङ्ग में ब्रह्मा ने दीर्घकाल पश्चात् महाराज भगीरथ द्वारा गंगा को स्वर्ग से पृथ्वी पर लाकर समुद्र के भरे जाने की बात बताई। इक्ष्वाकुवंश के राजा सगर की दो रानियों से क्रमशः साठ हजार और एक पुत्र उत्पन्न हुए। सगर ने अश्वमेधयज्ञ किया और यज्ञिय अश्व की रक्षा में इन साठ हजार पुत्रों को लगा दिया। दूसरी रानी से उत्पन्न एक मात्र पुत्र 'असमञ्जस' अत्यन्त क्रूरकर्मा था, अतः सगर ने उसका त्याग कर दिया था। उसका पुत्र अशुंमान् बड़ा धर्मात्मा था।

सगर के साठ हजार पुत्रों से संरक्षित वह अश्व पृथ्वी पर विचरण करते हुए सहसा लुप्त हो गया। पृथ्वी पर सर्वत्र खोज करने के पश्चात् उन सगर पुत्रों ने समुद्र खोदा और नीचे तपोरत महर्षि कपिल के आश्रम में वह अश्व बँधा हुआ पाया। इससे क्रुद्ध हो वे सगर-पुत्र कपिल को अपमानित करते हुए वह अश्व लेने दौड़े और कपिल की नेत्राग्नि से वे साठ हजार सगरपुत्र वहीं भस्म हो गये। फिर सगर के आदेश से उनका पौत्र अंशुमान् वहाँ गया और उसने अपने विनय से महर्षि को प्रसन्न करके वह अश्व प्राप्त किया। अश्व के प्राप्त हो जाने पर सगर का अश्वमेधयज्ञ पूर्ण हो गया। फिर सगर ने अशुंमान् को राज्य-भार सौंप कर स्वर्ग-गमन किया। अशुंमान् के बाद उसके पुत्र दिलीप और दिलीप के बाद उसके पुत्र भगीरथ राजा हुए। दिलीप ने अपने पूर्वजों की दुर्गति सुनकर उनका उद्धार करने के लिये गंगा को पृथ्वी पर लाने की चेष्टा की किन्तु वे असफल रहे।

भगीरथ ने अपनी घोर तपस्या से गंगा और शङ्कर को प्रसन्न किया। भगवान् शङ्कर की कृपा से भगीरथ गंगा को पृथ्वी पर लाने में सफल हुए। उन्होंने अपने साठ हजार पूर्वजों का उद्धार तो किया ही (उन्हें सद्गति मिली) समुद्र को भी गंगा ने अपने तीव्र प्रवाह से भर दिया।

---

१. महाभारत वनपर्व , अध्याय १०६-१०९

२. वही, अध्याय, ११०-११३

**ऋष्यश्रृङ्ग का उपाख्यान-**[१] विभाण्डक ऋषि के पुत्र ऋष्यश्रृंग का उपाख्यान महर्षि लोमश ने युधिष्ठिर को सुनाया था। महर्षि ऋष्यशृङ्ग मृगी के पेट से उत्पन्न हुए थे और वे भी अपने पिता के समान तेजस्वी, धर्मात्मा और वृद्धों के भी पूज्य थे। जल में स्नान करते हुए विभाण्डक का वीर्य अप्सरा उर्वशी को देखकर स्खलित हो गया। उसी समय वहाँ जल पीते समय वह वीर्य जल के साथ एक मृगी के पेट में चला गया। उसी से ऋष्यश्रृङ्ग की उत्पत्ति हुई। उस समय वहाँ के राजा रोमपाद थे। उनके द्वारा ब्राह्मण (पुरोहित) का अपमान कर दिए जाने के कारण ब्राह्मणों ने उनका त्याग कर दिया था और इन्द्र ने क्रुद्ध होकर वर्षा करनी बन्द की दी थी। फिर राजा रोमपाद ब्राह्मणों को प्रसन्न करके पुनः सुन्दरी वेश्याओं की सहायता से ऋष्यश्रृंग को भी अपने महल में लाये। ऋष्यश्रृंग के राजप्रासाद में आते ही इन्द्र ने सुवृष्टि की। रोमपापद ने ऋष्यश्रृंग से अपनी पुत्री शान्ता का विवाह कर दिया। पुत्र को इस प्रकार भार्या और ऐश्वर्य सम्पन्न देखकर उनके पिता महर्षि विभाण्डक भी प्रसन्न हुए।

**परशुरामोपाख्यान-**[१] परशुराम जी का उपाख्यान उनके सेवक अकृतव्रण ने युधिष्ठिर को सुनाया था। दत्तात्रेय की कृपा से प्राप्त स्वर्णमय विमान द्वारा हैहयराज कार्तवीर्य, जो सहस्रार्जुन के नाम से भी जाना जाता था, सदैव भ्रमण करता हुआ देवों, यक्षों और ऋषियों को रौंदता था।

कान्यकुब्जेश्वर गाधि की पुत्री सत्यवती से भृगुपुत्र ऋचीक ने शुल्क के रूप में एक हजार श्यामकर्ण पाण्डुरङ्ग अश्व देकर विवाह किया। महर्षि भृगु ने अपनी बहू को वर देकर उसे और उसकी माता को पुत्र की प्राप्ति हेतु क्रमशः गूलर और पीपल के वृक्ष का आलिङ्गन करने के लिये कहा तथा खाने के लिये दो चरु दिये। किन्तु वृक्षालिङ्गन और चरुभक्षण में उलटफेर हो गया। परिणामतः सत्यवती को क्षत्रियोचित और उसकी माता को ब्राह्मणोचित गुणों वाले पुत्र का निर्धारण हो गया। महर्षि भृगु ने यह बात सत्यवती को बताई तो उसने अनुनय करके महर्षि भृगु से कहा कि पुत्र ऐसा न हो भले ही पौत्र ऐसा हो जाय। ऋचीक ने सत्यवती से जमदग्नि नामक पुत्र पैदा किया। जमदग्नि ने महाराज प्रसेनजित् की कन्या रेणुका से विवाह किया। एक बार जलक्रीड़ा करते हुए राजा चित्ररथ पर रेणुका मोहित होकर ब्रह्मतेज से च्युत हो गयी। आश्रम में आने पर महर्षि जमदग्नि उसे इस प्रकार अपराधिनी जानकर बहुत क्रुद्ध हो गए और उन्होंने अपने पाँचो पुत्रों से क्रमशः कहा कि अपनी माता का सिर काट डालो। प्रथम चार पुत्रों ने ऐसा नहीं किया किन्तु परशुराम ने फरसे से रेणुका का सिर काट दिया। जमदग्नि का क्रोध शान्त हो गया और फिर पुत्र के कहने पर उन्होंने रेणुका को जीवित कर दिया।

एक बार सहस्रार्जुन कार्तवीर्य जमदग्नि के आश्रम पर आया और आश्रम का

---

१. महाभारत,वनपर्व,अध्याय-११५-११७; शान्तिपर्व, अध्याय२-३ तथा आश्वमेधिक पर्व,अध्याय २९

विध्वंस करने लगा। तब पिता की आज्ञा से परशुराम ने बाणों से उसके सभी एक हजार हाथ काट डाले। इस प्रकार वह पराजित होकर मर गया। फिर उसके पुत्रों ने परशुराम की अनुपस्थिति में जमदग्नि को मार डाला। आश्रम में आने पर परशुराम ने अपने पिता को कार्तवीर्य के पुत्रों से मारा गया जानकर सर्वप्रथम उन सब का वध कर डाला और फिर उन्होंने सम्पूर्ण क्षत्रियों का विनाश करने की प्रतिज्ञा की। उन्होंने इक्कीस बार पृथ्वी को क्षत्रियों से हीन किया। उनके पितामह ऋचीक ने उन्हें दर्शन देकर ऐसा करने से रोका। तब यज्ञ करके परशुराम ने इन्द्र को तृप्त किया और जीती गई भूमि कश्यप को देकर तपस्या के लिये महेन्द्र पर्वत पर चले गए। इस पर्वत पर वे अपने भक्तों को प्रत्येक अष्टमी और चतुर्दशी को दर्शन देते हैं।

कर्ण ने स्वयं को ब्राह्मण बताकर परशुराम से शस्त्रास्त्र विद्या ग्रहण की थी किन्तु कीट-वेध के प्रसङ्ग से उसका भेद खुल गया और परशुराम ने उसे शाप दे दिया कि तुम्हारी यह विद्या समय पर काम न आएगी।

**च्यवन-सुकन्या का उपाख्यान-**[1]-महर्षि च्यवन का जन्म महर्षि भृगु की पत्नी पुलोमा से जिस प्रकार हुआ था, वह आदिपर्व के अध्याय ५-६ से विदित है। एक बार महर्षि च्यवन तपस्या में लीन थे। दीर्घकाल तक एक स्थान पर ध्यानस्थ होने के कारण उनके शरीर को चीटियों ने बाँबी से निकाली गयी मिट्टी से ढँक दिया। वहाँ राजा शर्याति वन-विहार के लिये आये। साथ में उनकी युवती पुत्री सुकन्या भी थी। वह अपनी सखियों के साथ उस रमणीय वनप्रदेश में सुखपूर्वक विचरण कर रही थी कि उसने मिट्टी का एक ढूहा देखा जिसमें दो छिद्र जुगनू की तरह चमक रहे थे। कुतूहलवश उसने छिद्र में काँटा चुभो दिया जिससे च्यवन की आँखे बिंध गयीं। शर्याति को ध्यान आया कि यहाँ तो कहीं अत्यन्त क्रोधी महर्षि च्यवन तपस्या कर रहे हैं। कहीं उनके प्रति कोई अपराध तो नहीं हुआ? सबसे पूछने पर सुकन्या ने अपने द्वारा जो किया गया था, बताया । तब शर्याति ने जाकर महर्षि च्यवन की बड़ी आराधना की। च्यवन ने कहा कि मेरे प्रसन्न होने का एक ही उपाय है कि सुकन्या को मैं पत्नी के रूप में प्राप्त कर लूँ। शर्याति ने सुकन्या को महर्षि च्यवन को प्रदान कर दी। सुकन्या पति के अनुकूल नियम-व्रतपूर्वक रहने लगी। देववैद्य अश्विनीकुमारों ने च्यवन को रूप-यौवन प्रदान किया और च्यवन ने उन्हें यज्ञ में इन्द्र के समान सोमपान का अधिकारी बनाया। शर्याति के यज्ञ में महर्षि च्यवन ने अश्विनीकुमारों को अर्पित करने के लिये ज्यों ही सोम-भाग उठाया, इन्द्र ने उन्हें ऐसा करने से रोका क्योंकि वैद्य होने के कारण वे दोनों सोमपान के अधिकारी न थे। किन्तु च्यवन जब नहीं माने तो उन पर वज्रप्रहार करना चाहा। इसी बीच च्यवन ने इन्द्र का हाथ स्तम्भित कर दिया और उन्हें मारने के लिये मदासुर को उत्पन्न किया। मदासुर को अपनी ओर आता

---

१. वही, वनपर्व, अध्याय-१२१-१२५; अनुशासनपर्व अध्याय-५२-५६

देखकर इन्द्र डर गये और उन्होंने अश्विनीकुमारों को सोमपान का अधिकार दे दिया। तत्पश्चात् इन्द्र सङ्कट-मुक्त हो गये। महर्षि च्यवन ने इन्द्र और अश्विनीकुमारों सहित सभी यज्ञ के अधिकारी देवताओं को सोम से तृप्त किया और शर्याति के यज्ञ को पूरा किया।

**मान्धातोपाख्यान-**[1] इक्ष्वाकुवंश में युवनाश्व नामक राजा बड़े धर्मात्मा थे। उन्होंने एक सहस्र अश्वमेधयज्ञ किए और ब्राह्मणों को बहुत सी दक्षिणा दी। किन्तु राजा को कोई सन्तान न थी। अतः खिन्न होकर वे वन में परमात्म-चिन्तन के लिये चले गए। एक रात उन्हें बहुत जोरों की प्यास लगी और उन्होंने जल की इच्छा से महर्षि च्यवन के आश्रम में प्रवेश किया किन्तु आश्रम के सभी लोग थके-माँदे होने के कारण गहरी निद्रा में थे क्योंकि महर्षि च्यवन ने युवनाश्व के लिये ही पुत्रेष्टि की थी और अभिमन्त्रित जल से भरा कलश वेदी पर रखा था ताकि रानी उस जल को पीकर तेजस्वी पुत्र उत्पन्न करने के लिए गर्भ धारण करें। तृषार्त राजा युवनाश्व ने वही जल पी लिया। सुबह जब घड़ा खाली मिला तो च्यवन के पूछने पर युवनाश्व ने सारी बात बता दी। महर्षि ने राजा से कहा कि यह तो ठीक नहीं हुआ। वह अभिमन्त्रित जल रानी के लिये था। अब इस जल को पीने से आपके उदर में ही गर्भ पुष्ट होगा और मैं एक यज्ञ करूँगा जिससे आपको कोई परेशानी नहीं होगी। तत्पश्चात् पूरे सौ वर्ष बीतने पर युवनाश्व की बाई काँख फाड़ कर वह बालक निकला, युवनाश्व की मृत्यु नहीं हुई। इन्द्र ने उसे अपनी तर्जनी अंगुली पिलाई और कहा-"माम् अयं धाता" इससे बालक का नाम 'मान्धाता' पड़ा। वे इक्ष्वाकुवंश के बड़े प्रतापी और दानी राजा हुए।

**सोमक और जन्तु का उपाख्यान-**[2] सोमक नाम के राजा ने पुत्र की इच्छा से सौ रानियों से विवाह किया किन्तु बहुत दिनों तक उनमें से किसी को भी कोई सन्तान न हुई। अन्ततः एक रानी को पुत्र उत्पन्न हुआ जिसका नाम 'जन्तु' रखा गया। उस एक पुत्र के पैदा होने से सभी रानियाँ अति प्रसन्न हुईं और सदैव उसे घेर कर रहती थीं। एक दिन जन्तु को चींटी ने काटा तो वह पीड़ा से चिल्ला उठा। उसके साथ सभी रानियाँ रोने लगीं। सभा में बैठे हुए सोमक को रनिवास से सामूहिक रोदन का स्वर सुनाई पड़ा तो दौड़े आये और कारण जानकर सब को चुप कराया। फिर सभा में जाकर दुःखी मन से बोले-"एक पुत्र से तो पुत्र न होना ही अच्छा है। क्या कोई ऐसा उपाय नहीं है कि मेरी सभी रानियों को एक-एक पुत्र हो जाय।।" इस पर राजपुरोहित ने कहा-"मै ऐसा यज्ञ कराऊँगा कि इस एक पुत्र से आपको सौ पुत्र होंगे। इस पुत्र की आहुति देनी पड़ेगी। यह पुनः अपनी माँ के उदर में से ही पैदा होगा और इसकी बाँई पसली में एक सुनहरा चिह्न रहेगा।"

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय-१२६

२. वहीं, अध्याय, १२७-२८

राजा सोमक ने आहुति दे दी। यज्ञ प्रारम्भ हुआ। रानियों के लाख मना करने पर भी पुरोहित ने जन्तु के टुकड़े-टुकड़े करके विधिपूर्वक आहुति दी। उससे उठने वाले धुयें को सभी रानियों ने सूँघा और वे गर्भवती हो गयी। दसवें महीने सबने एक-एक पुत्र को जन्म दिया। जन्तु पुनः अपनी माँ के ही गर्भ से पैदा हुआ और उसकी बाँई पसली में सुनहरा चिह्न भी था। सभी राजकुमारों में जन्तु ही सर्वश्रेष्ठ था।

कुछ काल पश्चात् राजपुरोहित की मृत्यु हो गई और उसके कुछ समय बाद राजा सोमक भी चल बसे। सोमक ने देखा कि उसके राजपुरोहित नरक की आग में पकाये जा रहे हैं। तब उन्होंने धर्मराज से कहा कि इन्हें ऐसा दण्ड क्यों मिल रहा है? उत्तर मिला कि आपका यज्ञ कराने के कारण जिसमें जन्तु की आहुति दी गई। तब सोमक ने कहा कि वह यज्ञ इन्होंने मेरे हितार्थ कराया था। अतः इनके पाप का भागीदार मैं भी हूँ। तत्पश्चात् धर्मराज की आज्ञा से परोहित के साथ सोमक भी नरक का कष्ट भोगकर शीघ्र ही दोनों उत्तम गति के अधिकारी बने।

**उशीनर (शिबि) का उपाख्यान-**[1] वनपर्व में उशीनर का उपाख्यान दो बार और अनुशासनपर्व में एक बार आया है।

प्राचीन काल में उशीनर (शिबि) नाम के एक प्रसिद्ध राजा थे। उन्होंने यज्ञ और दान से महनीय कीर्ति प्राप्त की थी। एक बार उशीनर की महत्ता को समझने के लिये इन्द्र ने बाज और अग्नि ने कबूतर पक्षी का रूप धारण करके उशीनर की राजसभा में प्रवेश किया। बाज कबूतर पर झपटा और कबूतर बाज से अपनी रक्षा के लिये उशीनर की गोद में जा छिपा। तब बाज ने राजा से अपने आहार रूप कबूतर को छोड़ने के लिये कहा। किन्तु राजा ने शरणागत की रक्षा को धर्म बताकर उससे धर्म की दुहाई देते हुए कबूतर को न छोड़ने का निश्चय बताया। फिर बाज ने भी राजा को धर्म के विविध पक्षों को बताया अन्ततः बाज के कहने पर राजा कबूतर की तौल के बराबर अपना मांस उसे देने के लिये तैयार हो गये। उन्होंने कबूतर को तराजू के एक पलड़े पर रखा और दूसरे पलड़े पर अपने शरीर से मांस काट कर रखने लगे। किन्तु कबूतर हमेशा भारी रहता था। तब उशीनर स्वयं ही पलड़े पर चढ़ गए। इस पर प्रसन्न होकर इन्द्र और अग्नि अपने स्वरूप में हो गए और राजा को अक्षय कीर्ति का वरदान देकर चले गये। एक बार स्वयं विधाता ने ब्राह्मण का वेश धारण कर महाराज शिबि की परीक्षा ली थी। उस ब्राह्मण के कहने पर शिबि ने अपने पुत्र को मारकर उसे पकाकर ब्राह्मण को परोस दिया था। ब्राह्मण ने उनकी राजधानी में आग लगा दी और उस मांस को शिबि को ही खाने को कहा। शिबि को इतने पर भी क्रोधरहित देखकर विधाता ने पुत्र समेत सब कुछ पूर्ववत् कर दिया और शिबि की प्रशंसा करते हुए ब्रह्मलोक चले गये।

---

१. वही वनपर्व, अध्याय, १३०.३१; १९७-९८ तथा अनुशासनपर्व ३२

२. महाभारत, वनपर्व, अध्याय-१३२-१३४; अनुशासनपर्व, अध्याय १९-२०

**अष्टावक्रोपाख्यान-**[1] महर्षि उद्दालक ने अपने शिष्य 'कहोड' को सम्पूर्ण विद्यायें प्रदान की। वे उसकी सेवा और विद्वत्ता से इतने प्रसन्न हुए कि उन्होंने अपनी पुत्री सुजाता का विवाह कहोड से कर दिया। यथाकाल जब सुजाता गर्भवती हुई तो एक दिन जब कहोड ऋषि स्वाध्याय में लगे थे तब गर्भस्थ शिशु ने कहा कि पिता जी आपका वेदपाठ रातभर चलता है किन्तु उच्चारण सही नहीं हो पाता। शिष्यों के समक्ष गर्भस्थ पुत्र द्वारा इस प्रकार अपमानित महर्षि ने क्रोध में भर कर कहा कि तू अभी पेट में से ही ऐसी टेढ़ी बातें कर रहा है। तू आठों अंगों से टेढ़ा हो जायेगा। अतः बालक आठों अंगों से टेढ़ा होकर पैदा हुआ और उसका नाम अष्टावक्र पड़ा। श्वेतकेतु उसके मामा थे किन्तु अवस्था में दोनों समान थे। धन-याचना के लिये गये कहोड को राजर्षि जनक की सभा में शास्त्रार्थी पण्डित 'बन्दी' ने हराकर जल में डुबवा दिया। उद्दालक ने यह वार्ता सुजाता को बताकर अष्टावक्र को बताने से मना किया। किन्तु श्वेतकेतु से अपमानित अष्टावक्र के पूछने पर सुजाता ने सारी बात बता दी। उस समय अष्टावक्र बारह वर्ष के थे। वे श्वेतकेतु के साथ जनक की सभा में गए। वहाँ यज्ञ चल रहा था अतः दोनों बालकों को द्वारपाल ने अन्दर जाने से रोक दिया। तब द्वारस्थ अष्टावक्र ने राजा जनक से संवाद किया। जनक ने संतुष्ट होकर अष्टावक्र को अनुमति दे दी और अष्टावक्र ने उस पण्डित बन्दी को शास्त्रार्थ में हरा कर अपने पिता की हार और मृत्यु का बदला लेते हुए उसे भी पानी में डुबवा दिया। किन्तु कहोड मरे नहीं थे। बन्दी ने कुछ ब्राह्मणों समेत कहोड को वरुणलोक केवल इसलिये भेजा था कि वे वहाँ वरुण द्वारा आरम्भ द्वादश वर्षीय यज्ञ सम्पन्न करायें। अतः बन्दी की हार के बाद उसने कडोह को पुनः अष्टावक्र के समक्ष उपस्थित कर दिया क्योंकि वह वरुण का पुत्र था।

अष्टावक्र ने विवाह की इच्छा से मुनि वदान्य से उसकी कन्या सुप्रभा को माँगा। वदान्य मुनि ने कहा कि मैं तुम्हारी इच्छा अवश्य पूरी करूँगा किन्तु पहले तुम उत्तर दिशा में मेरे बताये हुए के अनुसार जाओ और एक तपस्विनी वृद्धा स्त्री का दर्शन-पूजन करके आओ। अष्टावक्र ने वदान्य के कहे के अनुसार उत्तर दिशा की यात्रा की और कैलास से भी उत्तर जाकर एक मनोरम वन में अभीष्ट स्त्री के पास पहुँचे। उस स्त्री ने नाना प्रकार से आग्रह करके अष्टावक्र के ब्रह्मचर्य को तोड़ना चाहा किन्तु अष्टावक्र अविचल रहे। अन्त में उस स्त्री ने प्रसन्न होकर कहा कि मैं उत्तर दिशा (की अधिष्ठात्री देवता) हूँ और मैंने वदान्य मुनि के कहने से ही इस प्रकार तुम्हारी परीक्षा ली। अब जाओ और मुनिकन्या को प्राप्त करो। अष्टावक्र लौटकर आए और वदान्य ने सुप्रभा का विवाह उनसे कर दिया।

**यवक्रीतोपाख्यान-**' ऋषि भरद्वाज और ऋषि रैभ्य-दोनों परस्पर सुहृद् थे। पुत्रों सहित रैभ्य अपनी विद्वत्ता के कारण सबके द्वारा आदर पाते थे किन्तु भरद्वाज निस्पृह भाव से सदैव तपस्या में लगे रहते थे और कोई उनके पास न जाता था। यह देखकर भरद्वाज

---

१. वही, वनपर्व, अध्याय-१३५-१३८

के पुत्र यवक्रीत को बहुत क्षोभ हुआ और वे विना गुरुमुख से पढ़े ही समस्त वेदों का ज्ञान प्रत्येक द्विजाति को हो जाय, इसके लिये तपस्या करने लगे। उनकी उग्र तपस्या से भयभीत इन्द्र उनके पास आये और तपस्या का कारण जानकर उपदेश दिया कि असम्भव लक्ष्य की प्राप्ति के लिय तप मत करो और जाकर स्वाध्याय करो। किन्तु यवक्रीत नहीं माने। पुनः इन्द्र आए और यही उपदेश दिया। किन्तु यवक्रीत ने कहा कि यदि आप मुझे वाञ्छित सिद्धि नहीं देते तो मैं स्वयं अग्नि में जलकर प्राण त्याग दूँगा। तब इन्द्र वृद्ध ब्राह्मण का रूप धारण कर उस नदी में बालू का पुल बनाने लगे जिसमें यवक्रीत स्नान करते थे। यवक्रीत द्वारा उनका उपहास किये जाने पर ब्राह्मण ने यवक्रीत की तपस्या का उद्देश्य का उल्लेख किया। तब यवक्रीत समझ गए कि ब्राह्मण तो इन्द्र ही है। फिर इन्द्र ने प्रतिष्ठाप्राप्ति के लिये भारद्वाज यवक्रीत को वेदों का ज्ञान होने का वर प्रदान किया। यवक्रीत ने लौटकर वर प्राप्त करने का समाचार अपने पिता को सुनाया तब भरद्वाज ने उससे कहा कि इस प्रकार वर प्राप्त करके तुम अहंकार में भरकर नष्ट हो जाओगे और फिर उन्होंने बालधि मुनि की कथा सुनाई। किन्तु यवक्रीत पर इसका कोई असर न पड़ा। उसने निर्भय होकर विचरण करते हुए रैभ्य मुनि की पुत्रवधू के साथ रमण किया जिसे जानकर रैभ्य ने क्रोधपूर्वक कृत्या और राक्षस को प्रकट किया। राक्षस ने कृत्या की सहायता से यवक्रीत का वध कर डाला। पुत्रशोकवश भरद्वाज ने रैभ्य को शाप दे दिया कि उसका ज्येष्ठ पुत्र उसकी हत्या कर देगा। अपने मित्र को शाप देकर पश्चात्ताप कर अग्नि में जलते हुए भरद्वाज ने पुत्र का दाह-संस्कार किया और स्वयं भी अग्नि में प्रविष्ट हो गये।

रैभ्य के यजमान राजा बृहद्द्युम्न ने एक यज्ञ कराया। रैभ्य के दोनों पुत्र परांवसु और अर्वावसु यह यज्ञ कराने लगे। एक दिन रात में परावसु अपने आश्रम में लौटे तो उन्होंने एक हिंसक पशु को आश्रम के पास घूमते देखा और उसे मार डाला। तब उन्हें ज्ञात हुआ कि यह काला मृगचर्म ओढ़े उसके पिता जी ही थे। इस प्रकार उसे ब्रह्म-हत्या लग जाने से उसके छोटे भाई अर्वावसु ने प्रायश्चित करके उसे उस पाप से छुड़ाया और परावसु ने यज्ञ कराया। अर्वावसु जब पुनः यज्ञ मण्डप में पहुँचा तो राजा के सेवकों ने उसके बड़े भाई के कहने पर उसे यज्ञमण्डप में घुसने नहीं दिया। खिन्न अर्वावसु लौट गया और सूर्य की आराधना करते हुए तपस्या करके उन्हें प्रसन्न किया। प्रसन्न सूर्य से वर माँग कर उसने अपने पिता रैभ्य, भरद्वाज और यवक्रीत को पुनर्जीवित कराया तथा बड़े भाई को पाप से निर्दोष कराया।

**रामोपाख्यान**- यह अति विश्रुत उपाख्यान महाभारत के वनपर्व में दो बार आया है। पहली बार अध्याय १४८ में संक्षेपतः और दूसरी बार अध्याय २७४ से २९१ तक विस्तार से वर्णित हुआ है।

**इन्द्रद्युम्नोपाख्यान-**[1]- ऋषियों और पाण्डवों के पूछने पर मार्कण्डेय जी ने इन्द्रद्युम्न का उपाख्यान सुनाया था। इन्द्रद्युम्न मार्कण्डेय जी से भी पहले उत्पन्न चिरजीवी थे। एक बार इन्द्रद्युम्न को स्वर्ग से नीचे गिरा दिया गया कि उनका पुण्य क्षीण हो गया और पृथ्वी पर कीर्ति नष्ट हो गई है। स्वर्ग से गिरकर इन्द्रद्युम्न सर्वप्रथम मार्कण्डेय महर्षि के पास आये और उन्होंने पूछा कि क्या आप मुझे पहचानते हैं। उनके नहीं कहने पर उन्होंने पूछा कि क्या आपसे भी कोई पुरातन प्राणी है? उनके द्वारा हिमालय पर रहने वाले प्रावारकर्ण उलूक का नाम लेने पर इन्द्रद्युम्न अश्व बनकर मार्कण्डेय को लेकर उस उलूक के पास गए और उसने भी उन्हें पहचानने से इनकार कर दिया। फिर उसके द्वारा अपने से सभी पुरातन नाडीजङ्घ नामक बक को बताने पर ये तीनों उस इन्द्रद्युम्न सरोवर पर गए जहाँ वह बक रहता था। बक के द्वारा भी राजा को पहचानने से इनकार किया गया तब इन्द्रद्युम्न ने कहा कि आपसे भी पुरातन कोई प्राणी है? तब नाडीजङ्घ बक ने उसी सरोवर में रहने वाले अकूपार नामक कछुआ को पुकारा। अकूपार कछुआ ने राजर्षि को अच्छी तरह देखकर कहा कि भला आपको मैं कैसे नहीं पहचानूँगा। आपके द्वारा दक्षिणा में दी गयी गायों के आने-जाने से ही यह विशाल सरोवर बना है जिसमें मैं तब से निवास कर रहा हूँ। तब तक स्वर्ग से एक देवदूत विमान सहित राजर्षि इन्द्रद्युम्न को लेने चला आया। इन्द्रद्युम्न महर्षि मार्कण्डेय और प्रावारकर्ण उलूक को उनके स्थान पर पहुँचा कर पुनः स्वर्ग चले गए।

**उत्तङ्कोपाख्यान-**[2] इक्ष्वाकुवंश के विख्यात राजा कुवलाश्व क्यों 'धुन्धुमार' कहलाने लगे? युधिष्ठिर की इस जिज्ञासा के उत्तर में मार्कण्डेय महर्षि ने धुन्धुमार का आख्यान[3] सुनाया। उसी आख्यान में महर्षि उत्तङ्क का प्रसङ्ग है। आश्वमेधिकपर्व में इन्द्रपथ से द्वारका लौटते हुए मार्ग में श्रीकृष्ण को उत्तंक मुनि के मिलने का प्रसङ्ग है।

महर्षि उत्तङ्क गौतम मुनि के शिष्य थे। गौतम का उत्तङ्क पर इतना स्नेह था कि वे उन्हें घर लौटने के लिये कहते ही न थे। एक बार उत्तङ्क ने समिधाओं के भार को जब आश्रम में नीचे रखा तो लकड़ी से चिपका चाँदी का तार जैसा उनका श्वेतकेश उनको टूटकर गिरा हुआ दिखाई पड़ा। इससे उत्तङ्क को बड़ा दुःख हुआ। गौतम को जब यह पता चला तो उन्हें अपनी भूल पर पश्चात्ताप हुआ और उन्होंने उत्तङ्क को युवा बनाकर उन्हें अपनी पुत्री पत्नी के रूप में सौंप दी तथा घर लौटने की आज्ञा दे दी। तब उत्तङ्क ने गुरुदक्षिणा देना चाहा। महर्षि गौतम उनकी गुरुभक्ति से परम प्रसन्न थे और उन्होंने दक्षिणा न लेने का अपना निश्चय बता दिया। तब उत्तङ्क ने गुरुपत्नी से निवेदन किया। उन्होंने उत्तङ्क के हठ करने पर राजा सौदास की रानी मदयन्ती के दोनों मणिकुण्डल लाने का आदेश दिया। राजा सौदास एक ब्राह्मण के शाप से राक्षस हो गये थे। उत्तङ्क जिस

---

१. महाभारत, वन पर्व, अध्याय, १९९

२. महाभारत, वनपर्व, अध्याय २०१-२०४; आश्वमेधिकपर्व ५४-५८

३. हन्त ते कथयिष्यामि शृणु राजन् युधिष्ठिर। धर्मिष्ठामेदमाख्यानं धुन्धुमारस्य तच्छृणु।। वही, वनपर्व, अध्याय२०१, श्लोक-९

समय सौदास के पास पहुँचे, वह दिन का छठा प्रहर था और उस समय अपने आहार की वेला में आये हुए उत्तङ्क को देखकर राक्षस सौदास प्रसन्न हुए किन्तु उत्तङ्क ने सारी बात बताकर कहा कि गुरुदक्षिणा चुकाना आपके अधीन है और उसे चुकाकर आपका आहार बनने के लिये मैं स्वयं आपके पास आ जाऊँगा। फिर सौदास का सन्देश लेकर उत्तङ्क मदयन्ती के पास गये। वे दोनों मणिकुण्डल दिव्य थे और उसे पाने (चुराने) का अवसर ऋषि, देवता, यक्ष और नाग ढूँढ़ते रहते थे। रानी ने मणिकुण्डल देते हुए उत्तङ्क से कहा कि मणिकुण्डल का पृथ्वी से स्पर्श होते ही नाग उठा ले जायेंगे। अतः उत्तङ्क उसे काले मृगचर्म में लपेट कर ले जाने लगे। मार्ग में वे उस पोटली को एक बेल की डाल में बाँध कर भूख मिटाने के लिये उसी वृक्ष पर चढ़कर बेल तोड़ने लगे। बेल तोड़कर नीचे गिराने में वे बेल उस पोटली से टकरा जाते थे। अतः पोटली छूट कर नीचे गिर गई और उन मणिकुण्डलों को ऐरावतकुल में उत्पन्न तक्षक नाग लेकर पलायित हो गया। यह देखकर उत्तंक उस बाँबी को एक लकड़ी के डण्डे से क्रोध पूर्वक खोदने लगे। लगातार पैंतीस दिन तक खोटने पर भी जब नागलोक का मार्ग न मिला तब इन्द्र ने उनकी सहायता की और अपना वज्र उस डंडे के आगे लगा दिया। वज्र के आघात से पृथ्वी विदीर्ण हो गयी और उस मार्ग से उत्तङ्क  नागलोक में गये। वहाँ अश्वरूप में अग्नि ने उनकी सहायता की और वे मणिकुण्डल पाकर वापस हुए तथा उन्हें ले जाकर गुरुपत्नी को दे दिया।

उत्तङ्क का आश्रम मरुभूमि में था। पाण्डवों के यहाँ से द्वारका लौटते हुए श्रीकृष्ण से जब उत्तङ्क को कौरवों के विनाश का हाल ज्ञात हुआ तो वे क्रुध हो गये और श्रीकृष्ण को ही दोषी मानते हुए उन्हें शाप देने को उद्यत हुए। तब श्रीकृष्ण ने उन्हें अध्यात्मतत्त्व का उपदेश देकर उनके क्रोध का निवारण किया।

उत्तङ्क विष्णु भगवान् के बड़े भक्त थे और निरन्तर उनकी आराधना किया करते थे। उत्तङ्क के आश्रम के समीप मरुभूमि में पृथ्वी के नीचे 'धुन्धु' नामक क्रूरकर्मा राक्षस रहता था। वह तीनों लोकों का संहार करने के लिये तपस्या कर रहा था। यह स्वयं श्रीविष्णु ने उत्तङ्क को बताया और बताया कि इक्ष्वाकुवंशी महाराज बृहदश्व के पुत्र कुवलाश्व उसका वध करेंगे। तब उत्तङ्क ने राजा बृहदश्व के पास जाकर धुन्धु के वध का अनुरोध किया। बृहदश्व अपना राज्यभार पुत्र कुवलाश्व को देकर वानप्रस्थ हो रहे थे। उन्होंने कुवलाश्व को महर्षि की आज्ञा के पालन का आदेश दिया। कुवलाश्व अपने इक्कीस हजार पुत्रों और सेनासहित धुन्धु को मारने के लिये गये। उन्होंने पृथ्वी को खोद कर उसका पता लगाया। धुन्धु ने तप करके ब्रह्मा से अमोघ वर प्राप्त कर लिया था। उसने अपनी क्रोधाग्नि से सभी इक्कीस हजार राजकुमारों को दग्ध कर दिया। तब दुःख और क्रोध से भरे कुवलाश्व ने ब्रह्मास्त्र का प्रयोग कर धुन्धु नामक उस राक्षसराज का अन्त कर दिया और उसी दिन से वे देवताओं द्वारा सम्बोधित 'धुन्धुमार' नाम से विख्यात हो गए। इस प्रकार उत्तङ्क मुनि के प्रयास से वह राक्षस धुन्धु मारा गया।

**कौशिक ब्राह्मण और पतिव्रता का उपाख्यान (तथा धर्मव्याधोपाख्यान)-**[1] प्राचीन काल में कौशिक नामक एक धर्मनिष्ठ ब्राह्मण था। वह एक दिन वन में वृक्ष के नीचे बैठकर वेदपाठ कर रहा था कि ऊपर से एक बलाका (बगुली) ने उसके ऊपर बीट कर दिया। ब्राह्मण को बहुत पश्चाताप हुआ। कुछ देर बाद वह गाँव में भिक्षा के लिये गया और एक घर के दरवाजे पर जाकर भिक्षा के लिये पुकार लगाई। भीतर से एक स्त्री ने कहा कि "रुकिए, आ रही हूँ" तभी उसके पति आ गए। वे थके और भूखे थे। अतः वह पति की सपर्या में लग गई। इसलिये देर हो गई और जब वह भिक्षा लेकर द्वार पर आई तो ब्राह्मण को खड़ा देखकर लज्जित हुई और क्षमा-याचनापूर्वक भिक्षा देने लगी, इस पर ब्राह्मण ने कुपित नेत्रों से उसे देखा। उसने अत्यन्त संयमपूर्वक पुनः क्षमा माँगी और बोली - "मैं बगुली नहीं हूँ। अतः आप क्रोध छोड़ दें। आपकी इस क्रुद्ध दृष्टि से मेरा कुछ नहीं बिगड़ेगा। मैं देवों के समान मनस्वी ब्राह्मणों का कभी भी अपमान नहीं करती।[2] किन्तु मेरे पति मेरे लिये सबसे बढ़कर हैं"। इसके बाद उसने ब्राह्मण का स्वरूप और उनका महत्त्व बताया तथा क्रोध छोड़ने की सलाह दी। ब्राह्मण ने उसकी बातें बड़े ध्यान से सुनी और फिर उस प्रतिव्रता ने कहा कि यदि तुम्हें परमधर्म जानना हो तो मिथिलापुरी में जाकर धर्मव्याध से मिलो। ब्राह्मण उस पतिव्रता के उपदेश से प्रसन्न हो घर लौटा और फिर मिथिलापुरी जाकर धर्मव्याध से मिला। धर्मव्याध ने उसका बड़ा सत्कार किया और बताया कि आप किस प्रयोजन से ब्राह्मणी द्वारा प्रेषित होकर आए हैं। तब ब्राह्मण को और भी विस्मय हुआ कि मांस विक्रय करने वाले इस व्याध को ऐसा अधम कर्म करते हुए भी यह परम ज्ञान कैसे हो गया ? धर्मव्याध ने कौशिक ब्राह्मण को वर्णधर्म समझाकर जनक के राज्य की प्रशंसा की और शिष्टाचार का वर्णन किया। इसके बाद उसने हिंसा और अहिंसा का विवेचन किया और फिर धर्म की सूक्ष्मता, शुभाशुभ कर्म और उनके फल तथा ब्रह्म की प्राप्ति का उपाय बताया। विषय-सेवन से हानि और सत्सङ्ग से लाभ बताकर पञ्चमहाभूतों के गुणों का तथा इन्द्रियनिग्रह का वर्णन किया। देर तक ब्राह्मण को और भी अनेक विषयों को समझा कर वह कौशिक को अपने घर ले आया तथा उसे अपने माता-पिता से मिलाया। उसने पुत्र द्वारा माता-पिता की सेवा को ही सर्वोत्तम फलप्रद बताया। धर्मव्याध ने अपने पूर्वजन्म का वृत्तान्त बताया। पूर्वजन्म में वह ब्राह्मण था। एक राजा से मैत्री हो जाने के कारण वह भी धनुर्विद्या में उसी की तरह कुशल हो गया। जब वे हिंसक पशुओं का आखेट कर रहे थे तभी इस ब्राह्मण के बाण से एक ऋषि आहत होकर पृथ्वी पर गिर पड़े और इसे शाप दे दिया कि अगले जन्म में तू व्याध ही होगा। फिर बहुत गिड़गिड़ाने पर उन्होंने कहा कि तू व्याध होकर भी धर्मात्मा रहेगा और अपने माता-पिता की सेवा के कारण तुझे

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय २०६-२१६

२. नाहं बलाका विप्रर्षे त्यज क्रोधं तपोधन।। अनया क्रुद्धया दृष्ट्या क्रुद्धः किं मां करिष्यसि। नावजानाम्यहं विप्रान् देवैस्तुल्यान् मनस्विनः।। वही, वनपर्व, २०६.२३-२४

अपूर्व ज्ञान प्राप्त होगा और अपने पुण्य कर्मों से तू स्वर्गलोक जायेगा। यह सुनकर कौशिक ब्राह्मण ने धर्मव्याध की बहुत प्रशंसा की और अपने घर वापस चला गया।

**सत्यवान् और सावित्री का उपाख्यान-**[1] युधिष्ठिर द्वारा द्रौपदी के समान पतिव्रता नारी के विषय में पूछे जानेपर महर्षि मार्कण्डेय ने उन्हें यह उपाख्यान सुनाया था जिसमें सावित्री के पातिव्रत्य की गाथा कही गयी है।

सावित्री मद्रनरेश महाराज अश्वपति की कन्या थी। अश्वपति बड़े धर्मात्मा थे। वे ब्राह्मणों के साथ प्रतिदिन गायत्री मन्त्र से अग्नि में एक लाख आहुतियाँ देकर दिन के छठे भाग में परिमित आहार करते थे। ऐसा करते उन्हें अट्ठारह वर्ष बीत गये तब प्रसन्न हुई सावित्री देवी के वरदान से लक्ष्मी के समान सुन्दर कन्या उत्पन्न हुई। वह कन्या क्रमशः बढ़ी हुई युवती हो गयी और एक दिन सावित्री देवता का पूजन करने के पश्चात् अपने पिता को प्रसाद निवेदन करने गयी। पिता उसे देखकर उसके विवाह के लिये चिन्तायुक्त हो गये और अपनी पुत्री के शील-स्वभाव को जानते हुए उन्होंने सावित्री को स्वयं अपना वर चुन लेने की अनुमति दे दी। यात्रा की सारी व्यवस्था करके वृद्ध-मन्त्रीगण सावित्री के साथ चले। सावित्री ऋषियों-मुनियों के आश्रमों और तीर्थों का भ्रमण करके जब लौटी तब उस समय उसके पिता अश्वपति देवर्षि नारद के साथ वार्तालाप कर रहे थे। सावित्री को देखकर नारद ने उसके विवाह के सम्बन्ध में प्रश्न किया तब अश्वपति ने सब कुछ बताकर सावित्री से अपने द्वारा चुने गये वर के विषय में बतलाने को कहा। सावित्री ने कहा कि उसने नेत्रहीन राजर्षि द्युमत्सेन के तेजस्वी कुमार सत्यवान् को वरण किया है। इस पर नारद ने कहा कि यह तो सावित्री ने बिना विचारे अनर्थ कर दिया। सत्यवान् है तो हर प्रकार से उत्तम किन्तु अब से उसकी आयु मात्र एक वर्ष शेष है। तब अश्वपति ने सावित्री को दूसरा वर चुनने के लिये बहुत समझाया किन्तु सावित्री अपने निश्चय पर अडिग रही। तब नारद ने भी सावित्री का अनुमोदन किया और अश्वपति ने जाकर द्युमत्सेन से आदर-पूर्वक मिलकर सावित्री और सत्यवान् का विवाह कर दिया। पिता के लौट जाने पर सावित्री आश्रम के अनुरूप रहने लगी और अपने वृद्ध सास-ससुर तथा पति की सेवा करने लगी।

सावित्री ऊपर से तो प्रसन्न रहती किन्तु नारद का वचन स्मरण करके अन्दर ही पति की चिन्ता से सन्तप्त रहती थी। वह नित्य उत्तम व्रतों का पालन करती और धर्मानुकूल आचरण करती थी। जब एक वर्ष पूरा होने में मात्र चार दिन रह गये तब उसने तीन रात तक चलने वाला कठिन व्रत आरम्भ किया और निरन्तर खड़ी रहकर निराहार व्रत करने लगी। द्युमत्सेन ने उसे समझाया अवश्य किन्तु वे उसके व्रत में बाधक न बने। अन्तिम दिन, जिस दिन सत्यवान् की मृत्यु होने वाली थी, सावित्री भी फल-समिधादि के लिये वन में जाते

---

१. महाभारत, वनपर्व, अध्याय २९३-२९९

हुए सत्यवान् के साथ, गुरुजन की आज्ञा लेकर गयी। दोनों ने मिलकर फल चुने। सत्यवान् जब समिधा के लिए लकड़ी काटने लगे तो परिश्रम के कारण उन्हें पसीना आ गया। वे शीघ्र ही थक कर जमीन पर सो गए। सावित्री ने वही दुःखद घड़ी जानकर सत्यवान् का सिर अपनी गोद में रख लिया और जमीन पर बैठ गयी। कुछ ही देर बाद एक तेजोमयी आकृति हाथ में पाश लिये प्रकट हुई और उसने साचित्री को यम के रूप में अपना परिचय दिया तथा सत्यवान् के शरीर से अंगुष्ठ प्रमाण का जीवात्मा निकाल कर उसे पाश में बाँध कर दक्षिण दिशा की ओर चल पड़ा। तब सत्यवान् के प्राणहीन शरीर को वहीं छोड़कर सावित्री भी उस दिव्य पुरुष के पीछे-पीछे चलने लगी। कुछ दूर जाने पर उसने सावित्री को आने से मना किया किन्तु सावित्री उसे धर्ममय वचन सुनाती हुई उसका अनुसरण करती रही। तब उसने सत्यवान् को छोड़कर सावित्री से अन्य मन चाहा वर माँगने को कहा। इस प्रकार सावित्री ने उसके पीछे चलते हुए उससे क्रमशः अपने श्वसुर की नेत्रज्योति और खोया हुआ राज्य, अपने पिता को सौ पुत्र, अपने लिये सत्यवान् के द्वारा उत्पन्न सौ पुत्र और अन्त में सत्यवान् का जीवन ये पाँच वर माँगे। साक्षात् धर्मराज यम ने सावित्री की स्तुति से प्रसन्न होकर ये सभी वर उसे प्रदान किए और सत्यवान् को चार सौ वर्षों की आयु दी।

जब सत्यवान् को यमराज ने पाशमुक्त किया तब सावित्री वहीं चली आई जहाँ वह अपने पति का शरीर छोड़कर गयी थी। सत्यवान् में प्राणो का सञ्चार हुआ और वे उसी तरह उठ बैठे जैसे गहरी नींद में देर तक सोये रहे हों। उस समय दिन बीत चुका था और रात हो आई थी। उधर सावित्री के श्वसुर द्युमत्सेन के नेत्रो में ज्योति वापस आ गयी थी और वे आश्रम-वासियों समेत सत्यवान्-सावित्री को ढूँढकर वापस आ गये थे। इतने में सावित्री के साथ सत्यवान् आश्रम में पहुँच गए। तब लोगों के द्वारा अत्यधिक विलम्ब का कारण पूछने पर सावित्री ने सारी बातें सच-सच बता दीं। इससे सभी को द्युमत्सेन को पुनः नेत्रज्योति प्राप्त होने का रहस्य भी ज्ञात हो गया।

कुछ ही दिनों में द्युमत्सेन को अपना खोया राज्य मिल गया। सत्यवान् युवराज बने और वे चार सौ वर्षों तक जीवित रहकर प्रजापालन करते रहे। उन्हें यमराज के वरदान से सौ पराक्रमी पुत्र हुए और अश्वपति को भी सौ पुत्रों की प्राप्ति हुई। इस प्रकार सावित्री ने अपने पातिव्रत से असम्भव कार्य को सम्भव कर दिखाया।[१] वह अनन्त काल तक पविव्रता स्त्रियों में पूज्य कीर्तिशालिनी और आदर्श सती साध्वी नारी के रूप में विख्यात रहेगी।

**कीचक का आख्यान-**[२] जिस समय पाँचो पाण्डव द्रौपदी समेत महाराज विराट के

---

१. एवमात्मा पिता माता श्वश्रूः श्वसुर एव च। भर्तुः कुलं व सावित्र्या सर्वं कृच्छ्रात् समुद्धृतम्।।
**महाभारत**, वनपर्व,२९९.१४

२. **महाभारत**, विराटपर्व, अध्याय १४-२३

यहाँ गुप्तवास कर रहे थे, द्रौपदी सैरन्ध्री के रूप में महारानी सुदेष्णा की सेवा में थी। सुदेष्णा का भाई और विराट् का सेनापति महाबली कीचक था। जब एक वर्ष पूरा होने में कुछ ही दिन शेष बचे थे, एक दिन कीचक ने द्रौपदी को देखा। देखते ही कीचक काम वासना के वशीभूत होकर द्रौपदी पर आसक्त हो गया और सुदेष्णा से उसका परिचय पूछने लगा। फिर सुदेष्णा की सहमति से वह द्रौपदी के पास जाकर उसके सौन्दर्य की प्रशंसा करके उससे प्रणय-याचना करने लगा। फिर उसने अपने बल-पराक्रम का बखान करके द्रौपदी को प्रलोभित करने लगा। तब द्रौपदी ने उसे धमकाते हुए कहा कि पाँच भंयकर गन्धर्व नित्य मेरी रक्षा करते हैं। वे ही मेरे पति हैं। यदि तू मेरे प्रति पापबुद्धि का त्याग नहीं करेगा, तो वे निश्चय ही तुझे मार डालेंगे। उनसे तुझे कोई नहीं बचा सकता। किन्तु कामी को कुछ नहीं सूझता। कीचक ने फिर अपनी बहिन सुदेष्णा से उसे किसी उपाय से प्राप्त कराने को कहा। सुदेष्णा कीचक की बातों में आ गई। यद्यपि उसने सैरन्ध्री (द्रौपदी) को अभय दे रखा था। महारानी ने कीचक के यहाँ से मदिरा लाने की आज्ञा सैरन्ध्री को दी। इस प्रकार छलपूर्वक कीचक के यहाँ भेजी गयी द्रौपदी का कीचक ने अपमान किया। वह उसे पकड़ना चाहता था लकिन वह भागकर राजसभा में गई और विराट् को अनेक प्रकार से अपनी रक्षा करने को कहा लेकिन विराट् कीचक को अनुशासन में रखने में असमर्थ रहे। तब सैरन्ध्री ने राजा और सभासदों को अधर्मज्ञ कह कर निन्दा की। वापस आकर उसने सुदेष्णा को भी उलाहना दिया। द्रौपदी भीमसेन से मिली और उसने कीचक की धृष्टता का वर्णन किया। द्रौपदी अत्यन्त दुःखार्त थी और उसने भीम को भली-भाँति उनके कर्तव्य का प्रबोधन किया। तब भीमसेन ने कीचक के प्रति अपना क्रोध प्रकट करते हुए उसे उसके बान्धवों सहित मार डालने की प्रतिज्ञा की। भीम ने द्रौपदी को सारी योजना समझा कर रात में कीचक को खाली पड़ी नृत्यशाला में लाने को कहा। द्रौपदी ने भीम के कथनानुसार ही किया। रात के अन्धेरे में भीमसेन पहले ही पहुँच कर नृत्यशाला में एक शय्या पर लेटे हुए थे और प्रतिशोध लेने की अधीरतापूर्वक प्रतीक्षा कर रहे थे। कीचक द्रौपदी को जगाता हुआ उस शय्या के समीप पहुँचकर मीठी-मीठी बातें कहने जगा। तभी भीमसेन उछलकर खड़े हो गये और दोनों में भंयकर युद्ध होने लगा। अन्त में भीम ने कीचक को मार गिराया।

कीचक की मृत्यु की बात सुनकर सभी विस्मित हुए। उसके बान्धवगण रोने लगे और उसे चाहने वाले उपकीचकों ने सैरन्ध्री को कीचक की मृत्यु का कारण जानकर उसे बाँध लिया और श्मशानभूमि में ले गये। उन्होंने उसे कीचक के शव के साथ ही बाँध रखा था। द्रौपदी की दीन पुकार सुनकर भीमसेन उपकीचकों का पीछा करते हुए श्मशानभूमि में गये और एक ताड़ का वृक्ष उखाड़कर उसी से उपकीचकों को मार कर धराशायी कर दिया। इस प्रकार सैरन्ध्री भीमसेन से रक्षित होकर पुनः राजसभा में आ गई। भीमसेन ने कुल एक सौ छः कीचकों का संहार किया।

**दम्भोद्भवोपाख्यान-**[1] महर्षि परशुराम ने इस उपाख्यान द्वारा नर-नारायण स्वरूप अर्जुन और श्रीकृष्ण की महत्ता का वर्णन कौरव-सभा में किया है।

प्राचीन काल में दम्भोद्भव नामक एक सार्वभौम सम्राट् थे। उन्हें अपने बल-पराक्रम का बड़ा गर्व था। वे प्रातःकाल उठकर ब्राह्मणों और क्षत्रियों से पूछा करते थे कि क्या इस भू-मण्डल पर कोई ऐसा है जो युद्ध में मुझसे बढ़कर या मेरे समान हो ? इस प्रकार नित्य पूछते हुए वे गर्वोन्मत्त होकर विचरण करते थे। ब्राह्मणों ने उन्हें ऐसा करने से मना किया किन्तु उनका यह व्यवहार और भी बढ़ता गया। तब एक दिन तपस्वी ब्राह्मणों ने कहा कि गन्धमादन पर्वत पर नर और नारायण नाम वाले दो तपस्वी ऐसे हैं जिनके समान तुम कभी नहीं हो सकोगे। तब दम्भोद्भव इससे अपने को अपमानित समझता हुआ, उन दोनों तपस्वियों से युद्ध की इच्छा लेकर गन्धमादन पर्वत पर पहुँचा। उन दोनों ने राजा का स्वागत-सत्कार करके उनके आगमन का प्रयोजन पूछा। दम्भोद्भव ने अपनी बात सुनाकर उनसे युद्ध की इच्छा प्रकट की। महर्षि नर ने कहा कि हमारे आश्रम में क्रोधादि का प्रवेश भी नहीं है और हमारे पास तो आयुध भी नहीं है। हमें युद्ध से क्या प्रयोजन ? पृथ्वी पर अनेक वीर क्षत्रिय हैं, आप जाकर उन्हीं से युद्ध कीजिए। नर के बार-बार समझाने पर भी वह राजा अपने हठ पर अड़ा रहा। तब महर्षि नर ने अपने हाथ में मुट्ठी भर सींक लेकर कहा कि मैं इसी से तुमसे युद्ध करूँगा। तुम अपनी सारी सेना सहित सारे अस्त्र-शस्त्र लेकर सुसज्ज हो जा और मुझ पर आक्रमण कर। तब दम्भोद्भव ने अत्यन्त उत्साह और अभिमानपूर्वक वैसा ही किया। बाणों की बौछारों से उसने नर को ढँक दिया किन्तु नर का तनिक भी बाल-बाँका न हुआ। उन्होंने उन सींकों से दम्भोद्भव और सारी सेना को ऐसा व्यथित किया कि सब त्राहि-त्राहि करने लगे। राजा ने युद्ध छोड़कर उन महर्षि की शरण ली। महर्षि ने उसे गर्व न करने, ब्राह्मणों का आदर करने तथा फिर कभी ऐसा दुःसाहस न करने का वचन लेकर छोड़ दिया।

**मातलि का उपाख्यान-**[2] यह उपाख्यान महर्षि कण्व ने कौरव सभा में धृतराष्ट्र को यह समझाते हुए सुनाया था कि बलवानों के बीच सैन्यबल की कोई गणना नहीं है।

मातलि देवेन्द्र के सारथि के रूप में प्रसिद्ध हैं। उनके कुल में मात्र एक कन्या उन्हीं की थी जिसका नाम था गुणकेशी। उन्होंने अपनी पत्नी सुधर्मा से उस कन्या के विवाह के विषय में परामर्श किया और गुणकेशी के लिये वर ढूँढने निकल पड़े। उन्होंने देवों, दानवों, यक्षों, गन्धर्वों, ऋषियों और अन्य मनुष्यों में ढेर सारे युवक देखे किन्तु उन्हें कोई पसन्द न आया। तब वे देवर्षि नारद के साथ वरुणलोक में गए। वरुण ने उन दोनों का बहुत सत्कार किया और मातलि उनकी आज्ञा से वर की खोज में नागों के बीच भ्रमण करने लगे। वहाँ उन्होंने नारद जी के साथ बहुत सी विचित्र वस्तुएँ और दृश्य देखे। फिर वे

---

१. वही उद्योगपर्व, अध्याय ९६

२. **महाभारत,** उद्योगपर्व, अध्याय, ९७-१०४

पाताललोक में गए और हिरण्यपुर का वैभव देखा। गरुडलोक होते हुए वे रसातल पहुँचे। वहाँ नारद जी ने मातलि से सुरभि तथा उसकी सन्तानों का वर्णन किया। नागलोक में भ्रमण करते हुए मातलि ने नागकुमार सुमुख को अपनी कन्या गुणकेशी के अनुरूप पाया और उसी से उसका विवाह करने का निश्चय किया। तब देवर्षि ने नागराज आर्यक के सम्मुख मातलि का परिचय देकर सुमुख से उनकी कन्या के विवाह का प्रस्ताव रखा। तब सभी लोग इन्द्र के पास गये। सुमुख आर्यक का पौत्र था। सुमुख के पिता चिकुर को कुछ ही दिन पूर्व गरुड़ ने अपना ग्रास बना लिया था। जब ये लोग इन्द्र के यहाँ पहुँचे तो वहाँ भगवान् विष्णु भी थे। इन्द्र ने सुमुख को दीर्घायु प्रदान की और मातलि ने अपनी कन्या का विवाह सुमुख से कर दिया। सुमुख को दीर्घायु मिलने की बात जानकर गरुड़ को बहुत क्रोध आया और वे तत्काल इन्द्र के पास गए और इन्द्र को फटकारते हुए विष्णु के समक्ष ही अपने बल की प्रशंसा करने लगे। तब विष्णु ने उनके गर्व का भञ्जन करने के लिये उनके कन्धे पर अपनी दाहिनी भुजा रख दी। उसके भार से गरुड़ का मुख विवृत हो गया और वे व्याकुल होकर अचेत हो गए। उन्हें चेत आने पर अपनी भूल का अनुभव हुआ और वे विष्णु से क्षमा-याचना करने लगे।

**विदुलोपाख्यान-**[1] कौरव-सभा में अपना विश्वरूप प्रदर्शित करने के पश्चात् हस्तिनापुर से जाने के पहले भगवान् श्रीकृष्ण कुन्ती से मिलने गए। कुन्ती ने उनके पूछने पर पाण्डवों के लिये जो सन्देश भेजा उसी में उसने उदाहरण स्वरूप विदुला का उपाख्यान भी सुनाया था।

विदुला नामकी अत्यन्त तेजस्विनी, मानिनी, दूरदर्शिनी एक क्षत्राणी थी। एक समय उसका पुत्र सिन्धुराज से पराजित होकर घर में आकर सो रहा था। विदुला ने अपने पुत्र को इस दशा में देखा तो दुःख और क्रोध में भरकर उसे धिक्कारने लगी-"लगता है कि तू मेरा पुत्र ही नहीं। तुझ जैसे कायर को मैं कैसे जन्म दे सकती हूँ। इस तरह शत्रु से पराजित होकर तू निश्चिंत होकर सो रहा है ? तेरा क्षत्रियत्व कहाँ गया ? तुझे तो युद्ध-भूमि में बाज की तरह शत्रुओं पर झपटना चाहिए। तू इस तरह दीन होकर अस्त मत हो। तू तिन्दुक की लकड़ी की तरह कुछ देर के लिये ही सही प्रज्वलित हो जा किन्तु जीने की इच्छा से भूसी की आग की तरह केवल धुआँ मत कर। वीर पुरुष अपनी शक्ति भर युद्धभूमि में पराक्रम दिखा कर वीरगति प्राप्त करने को श्रेयस्कर मानते हैं। तू धैर्य और स्वाभिमान का आश्रय लेकर अपने वंश की मर्यादा को सुरक्षित कर। जो मनुष्य दान, तपस्या, सत्यभाषण, विद्या तथा धनोपार्जन में कीर्तिपात्र नहीं होता, वह अपनी माता का पुत्र नहीं अपितु मलमूत्र मात्र है।[2] तू धुयें की तरह मत उठो। जोर-जोर से प्रज्वलित होकर

---

१. वही, अध्याय, १३३-१३६

२. दाने तपसि सत्ये च यस्य नोच्चरितं यशः। विद्यायामर्थलाभे वा मातुरुच्चार एव सः।-**महाभारत**, उद्योगपर्व, अध्याय १३३, श्लोक २३-२४

वेगपूर्वक आक्रमण करके शत्रुपक्ष का संहार कर डाल। तू मुहूर्त भर के लिये ही सही, शत्रुओं के मस्तक पर आग बनकर छा जा।" इस प्रकार से और अनेक मार्मिक उक्तियों के द्वारा उसने अपने पुत्र संजय को उद्‌बोधित किया किन्तु उसका वह पुत्र कायरों की भाँति शत्रु से अपने जीवन की रक्षा के पक्ष में अनेक तर्क देता रहा और कहता रहा - "माँ, तुझे अपने एक मात्र बेटे के जीवन के प्रति इतना निष्ठुर नहीं होना चाहिए"। वह क्षात्रधर्म को भूलकर शत्रु की दया पर जीवित रहना चाहता था। यह उसकी माँ वीर क्षत्राणी विदुला को सह्य न था। विदुला निराश न हुई। उसने शत्रु से सामना करने के लिए अपने पुत्र को बार-बार प्रेरित किया और विजय के प्रति उसे उत्साहित करते हुए उसने शत्रु को पराजित करने के लिये अनेक उपाय बताये। उसने पुत्र को निर्भय होकर संग्राम करने के लिये प्रोत्साहित किया।

माता के वीरोचित और प्रबोधक वचनों से उसके पुत्र संजय का भय और नैराश्य भाग गया। इस प्रकार माता के वाग्बाणों से विंधकर चाबुक खाये हुए उत्तम जाति के अश्व की तरह संजय ने शत्रु का युद्धभूमि में डटकर मुकाबला किया और विजयी होकर लौटा।

**अम्बोपाख्यान-**[1] युद्ध में शिखण्डी का वध न करने का भीष्म का निश्चय जानकर दुर्योधन ने जब इसका कारण पूछा तब भीष्म ने उसे अम्बा का उपाख्यान सुनाया था।

महाराज शान्तनु की मृत्यु के पश्चात् भीष्म ने अपने अनुज चित्राङ्गद को राजसिंहासन पर बैठाया। चित्राङ्गद की मृत्यु के पश्चात् विचित्रवीर्य को राजा के पद पर अभिषिक्त किया। तत्पश्चात् भीष्म ने अपने योग्य कुल की कन्या प्राप्त कर विचित्रवीर्य का विवाह करने का निश्चय किया। तभी उन्हें ज्ञात हुआ कि काशिराज की तीनों कन्याओं अम्बा, अम्बिका, और अम्बालिका का वीर्यशुल्का के रूपमें एक साथ ही स्वयंवर आयोजित है। भीष्म अकेले ही रथ पर गए और समस्त भूमण्डल से वहाँ एकत्र राजाओं को परास्त कर बलपूर्वक उन तीनों कन्याओं का हरण कर लाये। जब वे उन तीनों का विधिपूर्वक विवाह कराने जा रहे थे तब अम्बा ने लज्जा त्यागकर भीष्म से कहा कि वह शाल्वराज को पहले ही वरण कर चुकी है और शाल्वराज भी उसे वरण कर चुके हैं। अतः वे उसे शाल्वराज के यहाँ जाने की अनुमति दें। धर्मात्मा भीष्म ने अम्बा को शाल्वराज के यहाँ भेजने की उचित व्यवस्था कर दी तथा अम्बिका और अम्बालिका का विवाह विचित्रवीर्य के साथ करा दिया। अम्बा ने शाल्व के यहाँ जाकर सारी बातें बताकर उसके प्रति अपना अनुराग प्रकट करते हुए उसे स्वीकार करने की प्रार्थना की किन्तु शाल्व भीष्म द्वारा हरण किए जाने के कारण और भीष्म से भय के कारण उसे कथमपि स्वीकार करने को तैयार न हुआ। निराश अम्बा वहाँ से निकल कर तपस्वी महात्माओं के एक आश्रम में पहुँची। वह न तो भीष्म के यहाँ जा सकती थी और न ही अपने पिता के यहाँ। उसे भीष्म, शाल्व और अपने पिता-तीनों पर ही क्रोध आ रहा था। स्वयं को भी दोषी मान रही थी।

---

१. महाभारत, उद्योगपर्व, अध्याय १७३-१९२

तपस्वियों ने भी उसे इस स्थिति से उबरने के लिये तरह-तरह की सलाह दी किन्तु किसी पर भी उसका मन न जमा। उसने अपनी इस दुर्दशा का मूल कारण अन्ततः भीष्म को ही माना। उस आश्रम के शैखावत्य मुनि ने उसे ढाढस बँधाया। उसी समय उस आश्रम में राजर्षि होत्रवाहन आये। होत्रवाहन अम्बा के नाना थे। उन्होंने अम्बा से सारी बातें विस्तार से सुनीं। उन्होंने करुणापूर्वक उसे इस संकट के निवारण के लिये महर्षि परशुराम के यहाँ जाने की सलाह दी। ये बातें हो ही रही थीं कि परशुराम के प्रिय शिष्य अकृतव्रण वहाँ पधारे और उन्होंने होत्रवाहन के पूछने पर बताया कि वे महर्षि परशुराम आपसे ही मिलने यहाँ आ रहे हैं। वे कल प्रातःकाल तक यहाँ पहुँच जायेंगे। फिर होत्रवाहन ने अम्बा का परिचय अकृतव्रण को दिया और उसके सङ्कट का वृत्तान्त बतलाया। अकृतव्रण ने अम्बा के मन की बात जानकर भीष्म से ही बदला लेना उचित ठहराया।

परशुराम के आने पर उनके प्रिय सखा होत्रवाहन ने उनसे अम्बा का परिचय देकर उसका कार्य करने का अनुरोध किया। परशुराम के द्वारा सहर्ष स्वीकृति देने पर अम्बा ने अपने दुःख का कारण भीष्म को बताकर उनका वध करने के लिए महर्षि से प्रार्थना की। किन्तु परशुराम ने कहा कि किसी वेदवेत्ता ब्राह्मण की आवश्यकता के लिये ही मैं अस्त्र उठाता हूँ। अतः मैं विना भीष्म का वध किये भी तेरा प्रिय कार्य कर सकता हूँ किन्तु अम्बा भीष्म का वध करने पर ही जोर देती रही। तब अकृतव्रण ने भी अम्बा का ही अनुमोदन करते हुए महर्षि से भीष्म का वध करने का निवेदन किया। इस पर परशुराम ने कहा कि इस कन्या को लेकर मै स्वयं भीष्म के पास जाऊँगा और भीष्म यदि मेरी बात नहीं मानेगा तो मैं निश्चय ही उसे मार डालूँगा।

फिर अम्बा को साथ लेकर मुनियों समेत महर्षि परशुराम कुरुक्षेत्र गए और भीष्म को बुलाकर अम्बा को ग्रहण करने के लिये कहा। यद्यपि भीष्म इन महर्षि परशुराम के शिष्य थे किन्तु भीष्म ने गुरु की आज्ञा को अनुचित मानते हुए अस्वीकार कर दिया। तब गुरु-शिष्य में इस विषय् पर गंभीर रोषपूर्ण संवाद हुआ। अन्ततः दोनों के बीच युद्ध की नौबत आ गई। दोनों ही अपनी बात पर अड़े थे। भीष्म की माता गङ्गा देवी ने दोनों को समझाकर युद्ध टालने का बहुत प्रयत्न किया किन्तु दोनों ने ही गङ्गा की बात नहीं मानी। फिर तो दोनों में भीष्ण युद्ध छिड़ गया। दोनो में पाँच दिनों तक घोर संहारक धर्मयुद्ध चलता रहा। अन्त में पितरों देवताओं और गङ्गा के आग्रह से युद्ध की समाप्ति हुई। परशुराम ने अम्बा से अपनी इस विवशता को बताकर पुनः महेन्द्र पर्वत के लिये प्रस्थान किया। अम्बा भी उनके पराक्रम से संतुष्ट थी और उसने स्वयं मेरा वध करने का निश्चय करके कठोर तपस्या प्रारम्भ की। गंगादेवी ने उसकी कठोर तपस्या का उद्देश्य जानकर कहा कि तू तो अगले जन्म में टेढ़ी-मेढ़ी बरसाती नदी बनेगी। किन्तु अम्बा ने तपस्या नहीं छोड़ी। फिर वह देहत्याग करके आधे अङ्ग से वत्सदेश में अम्बा नामकी टेढ़ी-मेढ़ी बरसाती नदी हो गयी और आधे अङ्ग से वत्स देश में ही एक कन्या बनकर उत्पन्न हुई। वह कन्या भी शिव की आरधना करती हुई पुनः मेरे वध की इच्छा से कठोर तपस्या में

लग गई। शिव ने प्रसन्न होकर उसे भीष्म का वध करने का वर दे दिया। इसके बाद उसने जलती अग्नि में प्रवेश करके स्वयं को भस्म कर डाला और द्रुपद के यहाँ कन्या के रूप में पैदा हुई। द्रुपद पुत्र की कामना से शङ्कर की आराधना कर रहे थे। शङ्कर जी ने प्रसन्न होकर कहा कि राजन्, पहले तुम्हें कन्या प्राप्त होगी और बाद में वही पुत्र बन जायेगी। जब अम्बा उनकी रानी की कोख से कन्या के रूप में जन्मी तो द्रुपद ने उसे पुत्र के रूप में घोषित करा दिया और पुत्र के ही समान उसके संस्कार कराकर पोषण करने लगे। लोग उसे 'शिखण्डी' के नाम से जानते थे।[1] युवा होने पर द्रुपद ने उसका विवाह दशार्णराज हिरण्यवर्मा की पुत्री से कर दिया। बाद में अपनी पुत्री के द्वारा शिखण्डी को स्त्री जानकर हिरण्यवर्मा अत्यन्त क्रुद्ध हुआ। द्रुपद उसके आक्रमण से भयभीत हो अपनी राजधानी की रक्षा में जुट गया। उधर शिखण्डी वन में गयी और उसने स्थूणाकर्ण नामक यक्ष से अपने दुःख-निवारण की प्रार्थना की। स्थूणाकर्ण ने एक शर्त पर अपना पुरुषत्व उसे देकर उसका स्त्रीत्व उससे ले लिया। आक्रमण के लिये आते हुए हिरण्यवर्मा को जब यह प्रामाणिक रूप से ज्ञात हो गया कि यह शिखण्डी पुरुष ही है तब वह प्रसन्नता पूर्वक द्रुपद से मिला और फिर वापस चला गया। इधर स्थूणाकर्ण द्वारा मर्यादा के विपरीत आचरण किए जाने पर यक्षराज कुबेर ने अप्रसन्न होकर उसे शाप दे दिया कि अब वह सदा स्त्री ही रहेगी किन्तु यक्षों द्वारा बहुत अनुनय-विनय किये जाने पर शाप में संशोधन कर दिया कि शिखण्डी के मर जाने पर स्थूणाकर्ण पुनः पुरुषत्व को प्राप्त कर लेगा। किन्तु भीष्म उसे अन्त तक स्त्री ही मानते रहे। युद्ध में अर्जुन ने शिखण्डी को आगे करके भीष्म पर बाणों का प्रहार किया किन्तु सामने शिखण्डी के होने के कारण उन्होंने उस पर प्रहार नहीं किया। फलतः अर्जुन के बाणों से विद्ध होकर भीष्म धराशायी हो गये। शिखण्डी ने भीष्म से युद्ध करने के पश्चात् कृतवर्मा से भी भयङ्कर युद्ध किया था।[2] शिखण्डी का कृपाचार्य से भी घोर युद्ध हुआ।[3] कृपाचार्य ने शिखण्डी को पराजित किया[4]। कर्ण से भी शिखण्डी ने युद्ध किया और पराजित हुआ।[5] अन्त में अश्वत्थामा ने शिखण्डी का वध किया।

**षोडशराजकीयोपाख्यान-**[6] यह उपाख्यान महाभारत में दो बार आया है। द्रोणपर्व में महर्षि व्यास ने युधिष्ठिर को विस्तारपूर्वक सोलह श्रेष्ठ राजर्षियों का चरित्र सुनाया है। आगे यही उपाख्यान शान्तिपर्व में भी आया है। वहाँ श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर का शोक-निवारण

---

१. जातकर्माणि सर्वाणि कारयामास पार्थिवः। पुंवद्विधानयुक्तानि शिखण्डीति च तां विदुः।।
   महाभारत, उद्योगपर्व, १८८. १९
२. महाभारत, द्रोणपर्व, अध्याय ११४
३. वही, अध्याय १६९
४. कर्णपर्व अध्याय-५४
५. वही, अध्याय ६१
६. महाभारत, द्रोणपर्व, अध्याय ५५-७० तथा शान्तिपर्व, अध्याय २९

करने के लिये नारद-सृंजय-संवाद के रूप में सक्षेपतः सुनाया है। सृंजय को नारद जी की कृपा से पुत्र की प्राप्ति हुई थी। किन्तु सृंजय के पुत्र को दस्युओं ने मार डाला। दुःखी सृंजय को नारद ने सोलह राजर्षियों का चरित्र सुनाकर कहा कि जब इतने पराक्रमी, धर्मात्मा, यज्ञों के अनुष्ठाता, यशस्वी राजा अन्ततः मृत्यु को प्राप्त हुए तब ऐसी स्थिति में तुम्हें पुत्र के लिये शोक नहीं करना चाहिए।

महाभारत के दोनों स्थलों पर जिन सोलह यशस्वी राजर्षियों के चरित्र सुनाये गये हैं वे हैं- मरुत्त, सुहोत्र, पौरव, शिवि, श्रीराम, भगीरथ, दिलीप, मान्धाता, ययाति, अम्बरीष, शशबिन्दु, गय, रन्तिदेव, भरत, पृथु और परशुराम।

विस्तार भय से यहाँ इन राजर्षियों का उल्लेख मात्र किया गया है और इनमें से प्रायः अधिकांश राजर्षियों के चरित्र लोक-प्रसिद्ध हैं।

**महर्षि नारद और पर्वत का उपाख्यान** [1]- यह उपाख्यान श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को सुनाया था। नारद के भानजे थे पर्वत। इनमें परस्पर बड़ी प्रीति थी। और इन्होंने एक दूसरे के साथ यह तय कर रखा था कि कभी भी किसी के मन में जो भी शुभ-अशुभ भाव आयेगा, वे एक दूसरे को बता देंगे। वे दोनों मुनि विचरण करते हुए कभी महाराज सृञ्जय के यहाँ पहुँचे। सृञ्जय ने उन दोनों का यथोचित सत्कार किया; तब उन्होंने कहा कि राजन्! हम दोनों कुछ दिन आपके पास रहेंगे। इस पर प्रसन्न होकर सृञ्जय ने अपनी परम सुन्दरी कन्या को इन दोनों महात्माओं की सेवा में लगा दिया। उस कन्या के सौन्दर्य को देखकर नारद कामभाव से युक्त हो गये किन्तु पूर्व संविदा के अनुसार नारद ने अपने इस मनोभाव को पर्वत से नहीं बताया। नारद की चेष्टाओं से पर्वत को उनका यह मनोभाव ज्ञात हो गया और उन्होंने नारद को शाप दे दिया कि यद्यपि यह कन्या पत्नी के रूप में तुम्हे मिल जायगी किन्तु विवाह के बाद तुम्हारा मुँह वानर जैसा हो जायगा। इस पर नारद ने भी पर्वत को शाप दे दिया कि तुम्हें स्वर्ग नहीं प्राप्त होगा और वे दोनों एक दूसरे से दूर हो गए। पर्वत स्वेच्छा-पूर्वक भूमण्डल पर विचरण करने लगे और नारद ने राजा सृञ्जय की कन्या से विवाह कर लिया। विवाह के पश्चात् नारद की मुखाकृति वानर जैसी हो गयी। किन्तु इस राजकुमारी की प्रीति और सेवा में कोई कमी नहीं आई। कुछ दिन पश्चात् पर्वत की मुलाकात मामा नारद से हो गयी। उन दोनों ने पश्चात्तापपूर्वक अपने-अपने शाप वापस ले लिए। पर्वत स्वर्ग के अधिकारी हो गये और नारद का मुख पहले जैसा सुन्दर हो गया। तब नारद की पत्नी उन्हें पर पुरुष समझकर डर से भागने लगी। पर्वत ने उसे किसी प्रकार सारी बातें बताकर स्वस्थ-चित्त किया।

नारद और पर्वत ने सृञ्जय के यहाँ चातुर्मास्य किया था, अतः वे सृञ्जय का कुछ प्रिय करना चाहते थे। उन्होंने इस विषय में सृञ्जय से पूछा तो उसने कहा कि "महर्षि!

---

१. वही, शान्तिपर्व, ३०-३१

मुझे ऐसा पराक्रमी पुत्र दीजिए जो इन्द्र को भी पराजित कर सके"। पर्वत ने कहा कि "राजन् पुत्र तो तुम्हें वैसा ही प्राप्त होगा किन्तु आपने यह वर इन्द्र-द्रोह वश माँगा है अतः वह बालक अल्पायु होगा"। तब नारद ने राजा को आश्वस्त करते हुये कहा कि वह बालक परम तेजस्वी होगा, उसका नाम 'सुवर्णष्ठीवी' होगा और समय पर तुम मुझे स्मरण करना, तुम्हारे पुत्र को मै पुनः तुम्हे दिलाऊँगा।

यथासमय सृञ्जय की महारानी के गर्भ से यह बालक पैदा हुआ। उसके तेज को देखकर इन्द्र उससे भय खाने लगे। उन्होंने अपने वज्र से कहा कि अवसर देखकर तुम इस बालक का वध कर देना किन्तु इस तरह कि कोई मुझ पर शङ्का न करे। जब वह बालक पाँच वर्ष का था, एक दिन एकान्त में अकेले ही खेल रहा था। तब अवसर देखकर इन्द्र का वज्र बाघ बनकर उसे झपट कर नीचे गिरा कर उसका रक्त पी गया। इस तरह उस बालक की मृत्यु हो गयी। शोकमग्न सृञ्जय को महर्षि नारद कर स्मरण हुआ। वे महर्षि प्रकट हो गये और उन्होने सुवर्णष्ठीवी को इन्द्र की अनुमति लेकर जीवित कर दिया। अपने पिता के स्वर्गवासी होने पर उस महात्मा सुवर्णष्ठीवी ने चिरकाल तक शासन किया और अनेक महायज्ञों को सम्पन्न किया।

**वेन और पृथु का उपाख्यान**[1]- मृत्यु की एक मानसी कन्या थी-'सुनीथा', उसी से 'वेन' पैदा हुआ था। राजा वेन रागद्वेष के वशीभूत होकर प्रजा पर अत्याचार करने लगा, तब ऋषियों ने उसे मन्त्रपूत कुशों से मार डाला। उन्होंने वेन के दाहिनी जाँघ का मन्थन किया तब एक नाटे कद का बेडौल आकृति वाला पुरुष उद्भूत हुआ। उसी से निषाद और म्लेच्छ उत्पन्न हुए। फिर ऋषियों ने वेन के दाहिने हाथ का मन्थन किया। उससे एक दिव्याकृति पुरुष उत्पन्न हुआ, जो जन्म के समय ही आयुधों से युक्त और परमज्ञानी था। उसने महर्षियों को प्रणाम करके कहा कि मै ब्राह्मणों का आदर करूँगा और उन्हीं की आज्ञा से सारे कार्य सम्पन्न करूँगा। पृथु ने पृथ्वी को समताप बनाया और सर्वत्र फैले हुए शिला-समूहों को जगह-जगह संचित किया जिससे पर्वत बने। पृथु भगवान् विष्णु की आठवी पीढ़ी में उत्पन्न हुए थे।[2] विष्णु और इन्द्र समेत सभी देवों, ऋषियों, प्रजापतियों और ब्राह्मणों ने पृथु को पृथ्वी-मण्डल का राजा बनाया। पृथ्वी ने उन्हें रत्नों का उपहार दिया और सभी ने कुछ न कुछ उत्तम वस्तुयें दीं। पृथु ने अपने साम्राज्य की समुचित शासन-व्यवस्था की और प्रजा को किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं रह गया। पृथु ने धर्म की स्थापना करके प्रजा के लिये जो-जो वस्तुएँ अभीष्ट थीं, सब पृथ्वी से दुह लिया और चिर काल तक पृथ्वी पर शासन किया।

**पुरूरवा का उपाख्यान**-[3] पुरूरवा का उपाख्यान वैदिक मूल का है। पुरूरवा बुध और

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, ५९.९३-१२८

२. आत्मनाष्टम इत्येव श्रुतिरेषा परा नृपु। वही, ५९.११२ ।। क्रम इस प्रकार है-१.विष्णु, २.विरजा, ३. कीर्तिमान्, ४.कर्दम, ५.अनङ्ग, ७.वेन, ८.पृथु।।

३. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय ७३

इला का पुत्र था। उसने उर्वशी की ही शर्त पर उससे विवाह किया और पृथ्वी पर ले आया था। ऋग्वेद के आधार पर पुरुरवा-उर्वशी की कथा शतपथब्राह्मण में कही गई है।

राजा को विद्वान् सदाचारी पुरोहित की आवश्यकता होती है। ब्राह्मण और क्षत्रिय में मेल रहने से दोनों का ही हित होता है। इसी विषय में यहाँ पुरूरवा का उपाख्यान कथित है। इस उपाख्यान में पुरूरवा ने महर्षि कश्यप से प्रश्न किए हैं और महर्षि ने उत्तर देकर उनका समाधान किया है। इस संवाद का निष्कर्ष यह है कि जिस राज्य में सदाचारी पुरोहित राजा की कल्याणकामना करते हैं और ब्राह्मण हर प्रकार से निर्भय रहकर धर्माचरण करते हैं उस राज्य में कोई भय नहीं होता और प्रजा सुखी-सम्पन्न रहती है।

**मुचुकुन्द का उपाख्यान** [1]-उपर्युक्त प्रसङ्ग में ही महाराज मुचुकुन्द का भी उपाख्यान भीष्म ने युधिष्ठिर को सुनाया है। राष्ट्र का योग-क्षेम राजा के अधीन तथा राजा का योगक्षेम पुरोहित के अधीन होता है। एक बार पृथिवीपति मुचुकुन्द ने अपने बल की परीक्षा लेने के लिये कुबेर पर चढ़ाई कर दी। कुबेर के द्वारा प्रेषित राक्षससेना ने मुचुकुन्द की सेनाओं को कुचलना शुरू किया। तब मुचुकुन्द ने अपने पुरोहित महर्षि वसिष्ठ को उलाहना दिया। वसिष्ठ ने अपनी तपस्या के बल से उन राक्षसों का विनाश कर डाला। तब राजराजेश्वर कुबेर ने मुचुकुन्द को दर्शन देकर कहा कि यदि तुम्हारी भुजाओं में बल हो तो उसे दिखाओ, ब्राह्मण के बल पर इतना घमण्ड क्यों कर रहे हो? यह सुनकर मुचुकुन्द कुपित होकर बोला कि राजराज ! ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों का उत्पत्तिस्थान एक ही है। यदि उनका बल और यत्न अलग-अलग हो जाय तो वे संसार की रक्षा नहीं कर सकते। ब्राह्मण में तप और मन्त्र का बल तथा क्षत्रियों में बाहु और अस्त्र का बल रहता है। अतः दोनों को मिलाकर ही प्रजा का पालन करना चाहिए। मैंने भी इसी सम्मिलित प्रयत्न का प्रयोग किया है। इसमें अधर्म क्या है ? आप मेरी निन्दा क्यों कर रहे हैं ?[2] तब कुबेर ने प्रसन्न होकर उन्हें समस्त पृथ्वी का राज्य दे दिया किन्तु उसे मुचुकुन्द ने अस्वीकार कर दिया और अपने बाहुबल से अर्जित पृथ्वी पर चिरकाल तक शासन किया।

**केकयराज और राक्षस का उपाख्यान-**[3] महाभारतकार ने इसे एक पुरातन इतिहास[4] कहा है जिसे भीष्म ने युधिष्ठिर को सुनाया था।

एक समय की बात है, केकयराज वन में रहकर तप और स्वाध्याय कर रहे थे। एक दिन उन्हें एक भयंकर राक्षस ने पकड़ लिया (अर्थात् उनके शरीर में प्रविष्ट हो गया) तब

---

१. वही, अध्याय ७४

२. ब्रह्मक्षत्रमिदं सृष्टमेकयोनि स्वयम्भुवा। पृथग्बलविधानं तन्न लोकं परिपालयेत्।। तपो मन्त्रबलं नित्यं ब्राह्मणेषु प्रतिष्ठितम्। अस्त्रं बाहुबलं नित्यं क्षत्रियेषु प्रतिष्ठितम्।। ताभ्यां सम्भूय कर्तव्यं प्रजानां परिपालनम्। तथा च मां प्रवर्तन्तं किं गर्हयसलकाधिप।। महा.,शान्ति, ७४.१३-१५

३. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय ७७

४. अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम्। गीतं कैकेयराजेन ह्रियमाणेन रक्षसा।। वही, ७७.६

राजा ने अपने राज्य में प्रजा द्वारा सुचारु रूप से पालन किए जाने वाले वर्णाश्रमधर्म का विस्तृत वर्णन करते हुए पूछा कि तुम किस कारण मेरे शरीर में प्रविष्ट हो गये (मामकान्तरमाविशः) ? राजा द्वारा वर्णन की गई सारी बातें उसके राज्य की सुख-शान्ति-समृद्धि को व्यक्त करने वाली थीं जिससे चतुर्वर्ण प्रसन्न था और कहीं भी कोई भय नहीं था, अनीति, अनाचार, दुराचार नहीं था। तब राक्षस ने सन्तुष्ट होकर कहा कि जो राजा गौ-ब्राह्मण की रक्षा करते हैं और धर्मपूर्वक प्रजा का पालन करते हैं उन्हें राक्षसों से कोई भय नहीं होगा, अग्नि से भी भला कैसे भय हो सकता है ?[1] यह कहकर राक्षस ने केकयराज को छोड़ दिया।

**कालकवृक्षीय मुनि का उपाख्यान-**[2] यह उपाख्यान भीष्म ने युधिष्ठिर को मन्त्रियों की परीक्षा के विषय में सुनाया था। जो राजा अपने मन्त्रियों की ओर से आँख मूँद लेता है और हितैषी ब्राह्मणों की रक्षा नहीं करता, उसका राज्य शीघ्र ही संकटग्रस्त हो जाता है। इसे भी महाभारतकार ने इतिहास कहा है।[3]

कोसलप्रदेश के राजा क्षेमदर्शी के शासनकाल में उनके पिता के परम मित्र कालकवृक्षीय मुनि पिंजरे में एक कौवा लेकर राजधानी में आये। वे वायसी विद्या के ज्ञाता थे और कौवे की बोली से भूत, भविष्य और वर्तमान-तीनों कालों की घटनायें जान लेते थे। उन्होंने पिंजरे सहित उस कौवे को लेकर क्षेमदर्शी की राजधानी का बार-बार चक्कर लगाया और उस राज्य के सभी व्यवसायियों तथा राजपुरुषों द्वारा की जा रही गड़बड़ियों की सही-सही जानकारी की तथा राजा के पास पहुँचे। उन्होंने अपने पंजरस्थ काक के वचनों का हवाला देकर राजमन्त्री और अन्य अपराधी कर्मचारियों से कहा कि तुम लोग राजकोष का अपहरण कर रहे हो। अपना अपराध सबके समक्ष स्वीकार करो। इस प्रकार मुनि द्वारा तिरस्कृत राजपुरुषों ने रात में सोये हुए मुनि के इस कौवे को मार डाला। अपने कौवे को मारा गया देखकर प्रातःकाल मुनि ने जाकर क्षेमदर्शी को यह बात बताकर उनके राज्य में आ रहे सङ्कट से सावधान किया और अपना परिचय देकर कहा कि आपके राज्य की रक्षा ही मेरे यहाँ आने का प्रयोजन है। तब राजा ने मुनि को निर्भय करके अपने यहाँ आदरपूर्वक रखा और उनके द्वारा बताये गये सभी अपराधियों को समुचित दण्ड दिया।

कालकवृक्षीय मुनि ने अपने बुद्धिबल से कोसलराज को भूमण्डल का सम्राट् बनाकर अनेक उत्तम यज्ञों द्वारा यजन किया और राजा क्षेमदर्शी भी मुनि के हितकर वचनों के अनुसार सुखपूर्वक प्रजा का पालन किया। अतः राजा को अपने हितैषी ब्राह्मण की रक्षा करके उसका आदर करना चाहिए।

---

१. येषां गोब्राह्मणं रक्ष्यं प्रजा रक्ष्याश्च केकय। न रक्षोभ्यो भयं तेषां कुत एव तु पावकात्।। वही, ७७.३०

२. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय ८२ तथा अध्याय १०४-१०५

३. अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम्। मुनिः कालकवृक्षीयः कौसल्यं समुवाच ह।। वही, ८२.५

**बाघ और सियार का उपाख्यान**[१]-मनुष्य के अन्दर-बाहर की जानकारी करते हुए उसके स्वभाव की पहचान के सम्बन्ध में यह उपाख्यान भीष्म ने युधिष्ठिर को सुनाया था। पूर्वकाल में पुरिका नगरी में पौरिक नामक राजा राज्य करता था। क्रूर और अधम वृत्ति का वह राजा मरने के पश्चात् अगले जन्म में गीदड़ हुआ। पूर्वजन्म के अपने वैभव का स्मरण करके, वह इस जन्म में एकदम सदाचारी हो गया। जातिविरुद्ध उसका आचरण देख कर उसकी बिरादरी वालों ने उसे अपनी तरह रहने के लिये बहुत समझाया किन्तु वह अपने आचरण से च्युत न हुआ। उसके पवित्र आचार-विचार की चर्चा से प्रभावित होकर पराक्रमी बाघ ने उसे अपना मन्त्री बनाया। सियार के मन्त्री बन जाने से बाघ के उन सेवकों को कष्ट होने लगा जो बाघ की आँख में धूल झोंक कर मनमानी करते थे। उन्होंने सियार को तरह-तरह से प्रलोभन देकर समझाने की चेष्टा की किन्तु असफल रहे। तब उन सबने उसके विनाश का निश्चय करके बाघ के आहार को नियत स्थान से हटाकर सियार के आवास में रख दिया। जब बाघ भोजन करने आया तो वहाँ अपना आहार न पाकर बड़ा क्रुद्ध हुआ। मौका पाकर वे दुष्ट सेवक बाघ के पास गये और उन्होंने यह कार्य सियार का बताकर उसके घर में रखा मांस बाघ को दिखाया। सियार की गुस्ताखी को न माफ करते हुए बाघ ने मन्त्री सियार को प्राणदण्ड की आज्ञा दे दी। यह सुनकर बाघ की माता ने अपने बेटे को समझाया कि साधु स्वभाव का वह सियार ऐसा नहीं कर सकता। कहीं दाल में काला जरूर है। इसी बीच एक गुप्तचर ने बाघ को सही बात आकर बता दी। सियार के निर्दोष प्रमाणित हो जाने पर बाघ ने उसकी सच्चरित्रता की प्रशंसा की किन्तु सियार ने उपवास करके प्राण-त्याग का निश्चय किया और शरीर त्याग कर स्वर्गधाम में जा पहुँचा।

**तपस्वी ऊँट का उपाख्यान**-[२] सुखी रहने के लिये राजा के कर्तव्य का उपदेश देते हुए भीष्म ने युधिष्ठिर को यह उपाख्यान सुनाया था।

सत्ययुग में एक महान ऊँट था। उसे अपने पूर्वजन्म की बातों का ज्ञान था और वह वन में कठोर तपस्या करने लगा। ब्रह्मा ने प्रसन्न होकर उसकी इच्छानुसार उसे इतनी लम्बी गर्दन का वरदान दिया कि वह एक स्थान से ही सौ योजन तक की खाद्य वस्तुएँ ग्रहण कर सके। वर पाकर वह सन्तुष्ट होकर वन में चरने लगा। जिस समय वह सौ योजन लम्बी गर्दन से एक गुफा में घास चर रहा था तभी बड़े जोरों से हवा चली और वर्षा होने लगी। एक सियार दम्पती भाग कर शरण लेने के लिये उस गुफा में घुस गए। वे दोनो भूख से व्याकुल थे। ऊँट की लम्बी गरदन देखकर वे उसी का मांस काट-काट कर खाने लगे। ऊँट को जब सियार द्वारा अपनी गर्दन खाने का अनुभव हुआ तो वह उसे समेटने लगा किन्तु तब सियार दम्पती उसकी गर्दन काटकर खा चुके थे। इस तरह आलस्य के कारण उस मूर्ख ऊँट की मृत्यु हो गयी।

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय १११
२. वही, अध्याय ११२

**इन्द्र और प्रहलाद का उपाख्यान-**[1] राजोचित शील को प्राप्त करने के विषय में पूछने पर यह उपाख्यान धृतराष्ट्र ने दुर्योधन को सुनाया जिसे कभी नारद ने उन्हें सुनाया था और भीष्म अब युधिष्ठिर को सुना रहे हैं।

एक बार अपने कल्याण का उपाय जानने के लिए देवेन्द्र अपने गुरु बृहस्पति के पास गए। बृहस्पति ने उपदेश देकर कहा कि इससे भी विशेष वस्तु का ज्ञान शुक्राचार्य को है। तब इन्द्र शुक्राचार्य के पास गए। उन्होंने भी उपदेश देकर कहा कि इससे भी विशेष वस्तु का ज्ञान प्रह्लाद को है। तब इन्द्र प्रह्लाद के पास ब्राह्मण का रूप धारण करके गए। ब्राह्मण ने प्रह्लाद से कहा कि मैं श्रेय जानना चाहता हूँ। तब प्रह्लाद ने कहा कि त्रैलोक्य राज्य की व्यवस्था में अत्यन्त व्यस्त रहने के कारण मैं उपदेश नहीं दे सकूँगा। तब ब्राह्मणवेषधारी इन्द्र ने कहा कि मैं धैर्यपूर्वक यहीं रहकर प्रतीक्षा करूँगा। जब आपको अवसर मिले तभी उपदेश दीजिएगा। इससे प्रहलाद बहुत प्रसन्न हुए और उन्होने यथावसर ब्राह्मण को उपदेश दिया। अन्त में ब्राह्मण के धैर्य और सेवा की प्रशंसा करते हुए प्रहलाद ने ब्राह्मण से वर माँगने को कहा। तब प्रच्छन्न इन्द्र ने प्रह्लाद से उनका शील माँग लिया। प्रह्लाद चिन्तित तो हुए किन्तु उन्होंने वर दे दिया। तब उनके शरीर से क्रमशः शील, धर्म, सत्य, सदाचार, बल और श्री निकल कर चले गए। क्योंकि शील के बिना धर्म, धर्म के बिना सत्य, सत्य के बिना सदाचार, सदाचार के बिना बल और बल के बिना श्री नहीं रह सकती। इन सबको जाते हुए देखकर प्रह्लाद ने श्री से उस ब्राह्मण के बारे में पूछा। श्री ने बताया कि वे ब्राह्मण वस्तुतः इन्द्र थे और उन्होंने आपसे आपका शील ले लिया। धर्म, सत्य, सदाचार, बल और मैं (श्री) शील के ही आधार पर ही रहते हैं। अतः शील की रक्षा हर तरह से करनी चाहिए।

**सुमित्र और ऋषभ का उपाख्यान-**[2] युधिष्ठिर के द्वारा आशा के विषय में पूछने पर भीष्म ने उन्हें यह उपाख्यान बताया था।

हैहयवंशी राजा सुमित्र ने वन में आखेट करते हुए एक मृग को एक बाण मारा था कि वह घायल मृग भाग कर गहन वन में घुस गया। उस मृग की खोज करते हुए राजर्षि सुमित्र भूखे-प्यासे थक कर तपस्वियों के एक आश्रम में पहुँचे। स्वागत सत्कार के बाद तापसों के पूछने पर राजा ने अपना परिचय दिया और कहा कि उस मृग को पाने की आशा भङ्ग हो जाने से मैं बहुत दुःखी हूँ। तब श्रेष्ठ महर्षि ऋषभ ने सुमित्र से कहा कि एक बार मैं सभी तीर्थों में विचरण करता हुआ नर-नारायण के आश्रम में पहुँचा, वहाँ मैंने 'तनु' ऋषि को देखा जो सामान्य मनुष्य से प्रायः आठ गुने लम्बे थे और शरीर अंगुली से भी पतला था। वे ऋषियों को उपदेश कर रहे थे तभी एक राजा अपनी सेना और अन्तःपुर के साथ आए। वे बहुत दुःखी थे। उनका एक मात्र पुत्र वन में खो गया था। वे

---

१. **महाभारत**, शान्तिपर्व, अध्याय १२४

२. **महाभारत**, शान्तिपर्व, अध्याय १२५-१२८

राजा वीरद्युम्न थे और उनके उस पुत्र का नाम था भूरिद्युम्न। तनु मुनि ने वीरद्युम्न से कहा कि कभी आपके पुत्र ने एक पूज्य महर्षि की सामान्य सी याचना को न पूरा कर उनका अपमान कर दिया था। इससे वे महर्षि बहुत निराश और खिन्न हुए और अब किसी से कोई याचना नहीं करूँगा ऐसा निश्चय करके दीर्घकाल के लिये तपोलीन हो गये। वीरद्युम्न के पूछने पर तनु मुनि ने उन्हें आशा और दुर्लभता के विषय में विस्तारपूर्वक बताया। फिर उन्होंने अपनी तपस्या के प्रभाव से भूरिद्युम्न को बुलाकर उसके पिता से मिला दिया। महर्षि ऋषभ ने यह कथा सुनाकर सुमित्र से कहा कि मृग सम्बन्धी दुराशा त्यागने में ही तुम्हारा कल्याण है।

**तीन मत्स्यों का आख्यान-**[1] भीष्म ने यह आख्यान[2] संकट आने से पहले ही अपने बचाव का उपाय करने के सम्बन्ध में युधिष्ठिर को सुनाया था। किसी जलाशय में रहने वाले अनेक मत्स्यों के बीच परस्पर मैत्री रखने वाले मत्स्य रहते थे। उनमें से एक अनागत विधाता, दूसरा प्रत्युत्पन्नमति और तीसरा दीर्घसूत्री था। एक बार कुछ मछुआरे उस जलाशय पर आए और मछली मारने के लिए उस तालाब का पानी बाहर उलीचना आरम्भ किए। जलाशय का पानी घटता देख पहले मत्स्य ने प्राण-संकट आने से पूर्व ही वहाँ से निकल चलने की सलाह दी। तब दूसरे ने कहा कि वह समय आने पर मैं बचाव का रास्ता सोच ही लूँगा। इस पर पहला उन दोनों को छोड़कर दूसरे जलाशय में चला गया। दीर्घसूत्री ने भी दूसरे का समर्थन किया कि अभी ऐसी क्या जल्दी पड़ी है। मछुआरों ने पानी कम करके जल में सब मछलियों के साथ दीर्घसूत्री को भी फँसा लिया। तब प्रत्युत्पन्नमति मत्स्य ने भी अपने को इस जाल में फँसा-सा लिया। जब वे मछुआरे उन मछलियों को दूसरे जलाशय पर ले जाकर धोने लगा तो वह फुर्ती से छिटक कर गहरे जल में चला गया किन्तु दीर्घसूत्री उसी जाल में फंसा रहा और मारा गया।

**व्याध और कपोत-कपोती का उपाख्यान-**[3] 'शरणागत की रक्षा करने वाला प्राणी कौन सा धर्म प्राप्त करता है ?' -इस प्रश्न के उत्तर में भीष्म ने युधिष्ठिर को यह उपाख्यान सुनाया था। पूर्वकाल में मुचुकुन्द द्वारा यही प्रश्न करने पर महर्षि परशुराम ने उन्हें यही कथा सुनाई थी।

किसी समय एक व्याध वन में चिड़ियों का शिकार करने के लिये घूम रहा था कि बड़े जोरों की आँधी आई और मूसलाधार पानी बरसने लगा। वर्षा से भींग जाने और हवा लगने से वह बहेलिया शीत के कारण ठिठुर कर काँपने लगा और मार्ग में पानी भर जाने के कारण वन में भटक गया। इसी बीच उसने इस तूफान से आहत होकर गिरी हुई एक कपोती को देखा और अपनी क्रूर वृत्ति के कारण उसे उठाकर पिंजरे में डाल लिया।

---

१. वही, १३७

२. 'अत्रैव चेदमव्यग्रं शृणुष्वाख्यानमुत्तमम्'-वही, १३७.२

३. वही, अध्याय, १४३-१४९

वर्षा थम गई किन्तु रात हो जाने से वह व्याध एक वृक्ष के नीचे जाकर लेट गया। उसी वृक्ष पर कपोत-कपोती रहते थे। वर्षा होने से पूर्व ही कपोती चारा चुगने गयी थी किन्तु अभी तक लौटकर घोसले में नहीं आई थी। इस लिये कपोत उसे स्मरण करके तरह-तरह से विलाप कर रहा था। अपने लिये प्रियतम कपोत का विलाप सुनकर बहेलिये के पिंजरे में पड़ी हुई कपोती ने उससे कहा कि यह व्याध आपके निवास पर आकर सर्दी और भूख से पीड़ित होकर पड़ा हुआ है। आप यथाशक्ति अतिथि सत्कार और शरणागत की रक्षा कीजिए। पत्नी के धर्मयुक्त वचन सुनकर कपोत प्रसन्न हो गया। उसने सर्दी के कष्ट को दूर करने के लिए सूखे पत्ते बटोरे और शीघ्र ही लुहार के घर से आग लाकर उन पत्तों को जला दिया। वह व्याध आग की गर्मी से अपने अंगो को तपाने लगा तब उसकी भूख मिटाने के लिये स्वयं ही आहर के रूप में समर्पित होते हुए उसी अग्नि में कूद पड़ा। यह देखकर क्रूर चित्त व्याध अपने को तरह-तरह से कोसने और कपोत की प्रशंसा करने लगा। उसमें वैराग्य का उदय हुआ। इधर कपोत के अग्निप्रवेश करने पर कपोती भी नाना प्रकार से विलाप करती हुई अग्नि में प्रवेश कर गयी। तदनन्तर वे भी कपोत और कपोती उत्तम धर्म का पालन करने के कारण स्वर्ग के अधिकारी हुए और नाना वस्त्राभूषणों से अलङ्कृत हो दोनों ही विमान पर बैठ कर इन्द्रलोक को चले गए। उस दिव्य दम्पती को देखकर व्याध ने भी तप करके दिव्यगति पाने का निश्चय किया। फिर तो वन में भ्रमण करते हुए उसने दावानल में प्रवेश कर अपने पापों के जल जाने पर स्वर्गलोक को प्राप्त हुआ।

**जाजलि और तुलाधार वैश्य का उपाख्यान-**[1] भीष्म ने धर्मविषयक उपदेश करते हुए युधिष्ठिर को यह प्रसिद्ध उपाख्यान सुनाया था।

प्राचीनकाल में एक बड़े धर्मात्मा और कठोर तपस्वी महर्षि थे जाजलि। वर्षा में भींगते एक स्थान पर अविरल भाव से बहुत दिनों तक खड़े रहकर तपस्या कर रहे थे। उनके सिर की जटाओं में गौरया पक्षी के जोड़े ने अपना घोसला बना लिया और विश्वस्त भाव से वहीं रहने लगे। उन्होंने उसी में अंडे दिये और अण्डे फूटे तब बच्चे निकले। बच्चे धीरे-धीरे उड़ने लगे किन्तु महर्षि जाजलि बिना तनिक भी हिले-डुले वहीं खड़े रहे और वे पक्षी तथा उनके बच्चे सुखपूर्वक उनके सिर की जटाओं के घोसले में रहते थे। एक बार जब वे सभी पक्षी उड़कर गए और महीने भर नहीं लौटे तब जाजलि वहाँ से चल पड़े। उन्हें अहङ्कार हो गया कि वे सिद्ध हो गये। और धर्म का सर्वशः ज्ञान उन्हें हो गया है। इस पर आकाशवाणी हुई कि महर्षि, तुम धर्म के विषय में अभी वाराणसी पुरी के तुलाधार वैश्य के समान नहीं हो। यह सुनकर जाजलि को महान् विस्मय हुआ और वे तुलाधार से मिलने काशीपुरी पहुँचे। जाजलि को देखते ही तुलाधार उठकर आगे बढ़ा और उनका सत्कार करते हुए बोला कि मैं जान गया था कि आप मेरे पास आ रहे हैं और क्यों आ रहे हैं। आपने सागर तट पर बहुत भारी तपस्या की है। किन्तु पहले आपको यह बोध नहीं

---

१. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय २६१-२६४

हुआ कि मैं बड़ा धर्मवान् हूँ। किन्तु आकाशवाणी सुनते ही आप में अमर्ष आ गया और आप मुझे देखने चले आये। जाजलि ने संकोचपूर्वक उनसे वणिक् में धर्मनिष्ठा आने का कारण पूछा। तब तुलाधार वैश्य ने धर्म के सूक्ष्म स्वरूप का सविस्तर प्रतिपादन किया। उसने जाजलि को आत्मयज्ञ विषयक धर्म का उपदेश दिया। तत्पश्चात् जाजलि ने तुलाधार के कहने पर अपने सिर में घोसला बनाकर रहने वाले उन पक्षियों को भी बुलाया और उन पक्षियों ने भी जाजलि को उपदेश दिया। इससे महर्षि का अहंकार हट गया और उनमें धर्म प्रतिष्ठित हुआ।

**चिरकारी का उपाख्यान-**[1] प्राचीन काल में महर्षि गौतम का एक आज्ञाकारी और महाज्ञानी पुत्र था जिसे लोग 'चिरकारी' कह कर पुकारते थे क्योंकि वह चिरकाल तक जागता था, चिरकाल तक विचार करके ही कोई कार्य चिरकाल में करता था। एक बार किसी बात पर अपनी पत्नी से नाराज होकर गौतम ने चिरकारी से कहा कि बेटा, अपनी माँ का सिर काट डालो। ऐसा आदेश देकर वे आश्रम से निकल गये। चिरकारी पिता की इस आज्ञा पर विचार करने लगा। वह तरह-तरह से सोच रहा था कि मैं किस उपाय से काम लूँ कि पिता की आज्ञा का पालन भी हो जाय और माता का वध भी न करना पड़े। वह बहुत देर तक सोचता रहा। उधर गौतम भी अपनी पत्नी के वध सम्बन्धी विचार के अनौचित्य पर बहुत देर तक विचार करते रहे। जब वे आश्रम में वापस लौटे तो चिरकारी सोच ही रहा था और उसने अपनी माता का वध नहीं किया था। गौतम यह देखकर बहुत प्रसन्न हुए कि आज इसके चिरकारित्व ने एक अनर्थ को बचा लिया। उन्होंने चिरकारी की प्रशंसा करते हुए गले लगा लिया।

**उञ्छवृत्तिक ब्राह्मण का उपाख्यान-**[2] 'इस संसार में धर्म की कोई भी क्रिया निष्फल नहीं होती'- इस तथ्य का ज्ञान कराने के लिये भीष्म ने युधिष्ठिर को उञ्छवृत्ति वाले ब्राह्मण का वह उपाख्यान सुनाया जिसे देवर्षि नारद ने इन्द्र को सुनाया था।

गङ्गा के दक्षिणतट पर महापद्म नामक नगर में एक सदाचारी, धर्मात्मा श्रेष्ठ ब्राह्मण रहता था। जब उसके कई पुत्र हो गये तो वह लौकिक कर्मों से विरक्त होकर परमार्थ में निरत हो गया। एक दिन एक ब्राह्मण अतिथि उसके यहाँ आया। उसने विधिपूर्वक उसका सत्कार किया। जब अतिथि विश्राम कर रहा था तब उस ब्राह्मण ने अपने कल्याण का मार्ग पूछा। उस अतिथि ब्राह्मण ने कहा कि विप्रवर मैं भी यही चाहता किन्तु मेरा भी चित्त संशयग्रस्त है। लोक में धर्म के अनेक द्वार हैं किसका आश्रय लिया जाय ? मेरे गुरु ने बतलाया है कि नैमिषारण्य में गोमती तट पर नागपुर नामक नगर में पद्मनाभ नामक एक महानाग रहता है। वह बड़ा धर्मात्मा, सदाचारी और पवित्र है। उसके पास जाकर तुम अपना मनोवाञ्छित प्रश्न पूछो। अतिथि के वचनों से सन्तुष्ट होकर वह ब्राह्मण

---

१. वही, अध्याय २६६

२. महाभारत, शान्तिपर्व, अध्याय ३५३-३६५

उस नागराज पद्म के घर गया। नागपत्नी ने सत्कार करने के बाद बताया कि उसके पति नागदेव वर्ष में एक बार महीने भर सूर्य का रथ ढोते हैं। इसी कार्य से उन्हें गए पन्द्रह दिन हो गये। वे पन्द्रह दिन बाद आ जायेंगे। तब ब्राह्मण उनके आने की प्रतीक्षा करते हुए गोमतीतट पर रहने लगा। फिर उसने नागराज के दर्शन के लिये निराहार रहकर नियम-पूर्वक तप करने जगा। नागराज के बन्धु-बान्धवों के द्वारा बहुत आग्रह करने पर भी उसने आहार नहीं ग्रहण किया। जब नागराज अपना कार्य पूरा करके वापस आये तब नागपत्नी ने पन्द्रह दिन से उनके दर्शन के लिये प्रतीक्षारत ब्राह्मण की बात बताई और ब्राह्मण को दर्शन देने का अनुरोध किया। नागराज ने कहा कि हमारा दर्शन सामान्यतः मनुष्यों के लिये सुलभ नहीं हैं। वे ब्राह्मण कोई मनुष्य प्रतीत नहीं होते क्योंकि उन्होंने मुझे अपने यहाँ बुलाया है। तब पत्नी ने नागराज के अमर्ष को धर्म-नीति के वचनों से शान्त किया और वे नागराज ब्राह्मण को दर्शन देने के लिए गए। परस्पर अभिवादन के बाद नागराज ने ब्राह्मण से प्रयोजन पूछा। तब ब्राह्मण ने कहा कि मैं अपना मूल प्रश्न तो बाद में बताऊँगा किन्तु अभी-अभी मेरे मन में एक जिज्ञासा आई है कि आप सूर्य के एक पहिए का रथ खींचने जाते हैं। उस समय आपने यदि कोई अद्भुत बात देखी हो तो बताइए। तब नागराज ने सूर्य के प्रभाव का द्योतन करने वाली अनेक आश्चर्यप्रद बातें बताईं। किन्तु इनसे भी आश्चर्यप्रद एक बात और देखी कि सूर्य के ही समान एक अन्य परम तेजस्वी मनुष्य आकाश को लाँघ कर आया। सूर्यदेव ने स्वागत में उसे अपनी भुजाओं में ले लिया तब वे दोनों मिलकर एकाकार हो गए। हमें कौतूहल हुआ कि इनमें असली सूर्य कौन है? तब सूर्यदेव ने कहा कि ये उञ्छवृत्ति[1] से जीवन निर्वाह करके सिद्धि प्राप्त करने वाले एक मुनि थे, उन्होंने ही यह दिव्य गति प्राप्त की है।

कृतार्थ होकर ब्राह्मण जब चलने को उद्यत हुआ तब नागराज ने कहा कि पहला प्रश्न तो रह गया। इस पर ब्राह्मण ने कहा कि आपके द्वारा बताये गए आश्चर्यवृत्त से मेरा समाधान हो गया। वस्तुतः मुझे पुण्यसङ्ग्रह के विषय में संशय हो गया था किन्तु अब मैं भी उच्छवृत्ति का व्रत ग्रहण करूँगा। नागराज ने उसे प्रसन्नतापूर्वक विदा किया। वह ब्राह्मण च्यवन मुनि के यहाँ गया और उसने उनसे उञ्छवृत्ति की दीक्षा लेकर अपनी साधना आरम्भ की।

**गौतमी ब्राह्मणी का उपाख्यान-**[2] युद्ध की समाप्ति के पश्चात् पितामह भीष्म को शरशय्या पर असह्य वेदना में पड़ा हुआ देखकर युधिष्ठिर को अपराध बोध से

---

१. 'उञ्छः कणश आदानम्' अर्थात् कटी हुई फसल वाले खेत में से गिरे हुए अन्न के दानों को बीन कर लाना अथवा गल्ला-बाजार उठ जाने पर वहाँ बटोरने से बचे बिखरे हुए दानों को एक-एक करके चुन कर लाना 'उञ्छ' कहा जाता है। इन्ही दानों से जीवन निर्वाह करना 'उञ्छवृत्ति' कहलाती है।

२. महाभारत, अनुशासनपर्व, अध्याय-१

आत्मग्लानि हुई और उन्होंने पितामह के समक्ष अपने मनोभाव को प्रकट किया तब भीष्म ने उन्हें निर्दोष बताते हुए यह उपाख्यान सुनाया।

गौतमी नामक ब्राह्मणी के पुत्र की सर्प के डँसने से मृत्यु हो गयी। वह शोकमग्न थी कि एक व्याध उस सर्प को ताँत के फन्दे में फँसा कर पकड़कर गौतमी के पास ले आया और बोला कि तुम्हारे पुत्र की मृत्यु का कारण यही सर्प है और उसे मार डालना चाहिए। गौतमी ब्राह्मणी ने लुब्धक को समझाते हुए सर्प को छोड़ देने के लिए कहा किन्तु वह व्याध सर्प को मार डालने की जिद पर अड़ा रहा। तब सर्प ने कहा कि मै मृत्यु के अधीन हूँ और उसी की प्रेरणा से मैंने इस बालक को डँसा है। इसमें मेरा कोई अपराध नहीं है। किन्तु व्याध उसे निर्दोष मानने को तैयार न हुआ, तभी मृत्यु वहाँ उपस्थित हुआ। उसने व्याध से कहा कि इसमें न सर्प का दोष है और न मेरा; सब कुछ काल के अधीन है। मैं भी काल के ही आदेश के अधीन हूँ। तभी काल भी उपस्थित हो गया। उसने कहा कि मैं भी कुछ नहीं करता। सब कुछ अपने कर्मों का फल है। इस बालक की मृत्यु भी उसके पूर्व कर्मों के फल से ही हुई है। जीव अपने कर्म से भी मरता है। तब गौतमी ने कहा कि मेरे पुत्र के निधन में सर्प, मृत्यु, अथवा काल-कोई भी प्रेरक नहीं। यह इसके कर्मों का फल है। मैंने भी वैसा ही कर्म किया होगा जिससे मेरा पुत्र मर गया। व्याध, तू इस सर्प को छोड़ दे और ये तीनों ही यथास्थान चले जाँय। वे तीनों चले गये और गौतमी तथा व्याध इस संवाद से तत्त्वज्ञान प्राप्त कर शोक-मुक्त हो गये।

**मतङ्गोपाख्यान-**[1] प्राचीनकाल में मतङ्ग नाम का एक ब्राह्मणपुत्र हुआ। उसके पिता ने एक बार उसे यज्ञ कराने के लिये कहीं भेजा। तब वह गधों से जुते हुए रथ पर सवार होकर शीघ्र ही चल पड़ा। जल्दी चलने के लिये उसने एक गधे को चाबुक से बार-बार मारा, जिससे उसकी नाक में घाव हो गया और रक्त बहने लगा। इसे देखकर साथ ही रथ खींच रही उस गधे की माँ ने कहा कि बेटा दुःखी मत होओ, रथ पर यह ब्राह्मण नहीं चाण्डाल सवार है। यह सुनकर वह रथ से उतर कर गधी से पूछने लगा कि सच-सच बताओ कि मैं चाण्डाल कैसे हूँ ? तब उस गधी ने कहा कि ब्राह्मण इतना क्रूर नहीं हो सकता। तुम ब्राह्मणी के गर्भ से नाई के द्वारा पैदा किए गये हो। यह सुनकर मतङ्ग घर लौट आया और अपने पिता से बोला कि ऐसी माँ के गर्भ से उत्पन्न मैं ब्राह्मण नहीं, चाण्डाल हूँ। अब मै तपस्या द्वारा ब्राह्मणत्व प्राप्त करूँगा। ऐसा कहकर वह वन में जाकर तपस्या करने लगा। उसे इस प्रकार तपस्या में संलग्न देखकर इन्द्र आये और उसे समझाते हुए बोले कि चाण्डाल को इस तरह कदापि ब्राह्मणत्व नहीं मिल सकता। इन्द्र के ऐसा कहने पर मतङ्ग का मन और दृढ़ हो गया। इन्द्र ने आकर मतङ्ग से पुनः वही बात दुहराई। इन्द्र ने उसे लाख समझाया किन्तु वह अपने निश्चय पर अडिग रहा। एक हजार वर्ष होने को पूरे हुए तब इन्द्र पुनः आए और उससे ब्राह्मणत्व की प्राप्ति का हठ छोड़कर अन्य कोई

१. वही, अध्याय २७-२९

वर माँग लेने के लिये बोले किन्तु मनस्वी मतङ्ग ने गयातीर्थ में जाकर सौ वर्ष अँगूठे के बल खड़ा होकर तपोलीन रहा। अशक्त होकर वह गिर पड़ा। उसे गिरते हुए देखकर इन्द्र ने दौड़कर उसे पकड़ लिया और मतङ्ग से कहा कि इस जन्म में तो तुम्हें ब्राह्मत्व की प्राप्ति दुर्लभ है। तब मतङ्ग बहुत दुःखी हुआ। उसने इन्द्र से कहा कि बहुत से ब्राह्मण ब्राह्मणोचित कर्म नहीं करते और मैं ब्राह्मणोचित सभी गुणों से युक्त हूँ तो भी ब्राह्मणत्व नही पा सका। इसमें केवल मेरी माँ का दोष है। फिर इन्द्र ने प्रसन्न होकर उसका नाम 'छन्दोदेव' रखते हुए वर दिया कि तुम तीनों लोको में अक्षय कीर्ति प्राप्त करोगे। इस प्रकार इन्द्र से वर पाकर मतङ्ग 'छन्दोदेव' के रूप में पूजित और विख्यात हुआ और प्राणों का परित्याग करने के पश्चात् उत्तम लोक को प्राप्त हुआ।

**विपुलोपाख्यान-**[1] महर्षि देवशर्मा की पत्नी का नाम रुचि था। अद्वितीय सुन्दरी रुचि को पाने के लिये देव, दानव, गन्धर्व सभी लालायित थे। देवराज इन्द्र तो उस पर विशेष रूप से आसक्त थे। इस बात को महर्षि देवशर्मा भलीभाँति जानते थे। एक बार उन्हें यज्ञ कराने के लिये आश्रम से दूर कुछ दिनों के लिये जाना था। तब वे इन्द्र से अपनी पत्नी की रक्षा के लिये बड़े चिन्तित हुए। उन्होंने अपने परम शिष्य सदाचारी और तेजस्वी भृगुवंशी मुनि कुमार विपुल को बुलाकर रुचि की रक्षा का भार उन्हें सौंप दिया और परस्त्री लम्पट, मायावी नानारूपधारी इन्द्र के बारे में अच्छी तरह समझा कर सतर्क कर दिया और फिर निश्चिन्त होकर यज्ञ कराने चले गए। इधर विपुल मुनि अपने गुरु की पत्नी की सुरक्षा के उपायों के बारे मे सोचने लगे। इन्द्र की माया को समझने वाले विपुल ने सोचा कि कुटी का द्वार बन्द कर देने पर भी इन्द्र वायुरूप में प्रविष्ट होकर गुरुपत्नी को दूषित कर सकता है। अतः गुरुपत्नी को एकान्त में छोड़ना उचित न होगा। तब पवित्र मन वाले मुनिकुमार विपुल योग द्वारा गुरुपत्नी के शरीर में प्रविष्ट हो गया। इधर इन्द्र ने जब देवशर्मा को यज्ञ कराते देखा तो सोचा कि रुचि को पाने का इससे अच्छा मौका नहीं मिलेगा। वह सुन्दर वेश में देवशर्मा के आश्रम में पहुँचा और रुचि को देखते ही कामातुर हो गया। उसने रुचि को अपना परिचय देकर उसे समागम के लिये बार-बार उत्साहित किया किन्तु रुचि के शरीर में प्रविष्ट विपुल ने रुचि के अंगो और वाणी को स्तम्भित कर दिया। जिससे न तो वह बोल सकी और न ही कोई चेष्टा कर सकी। तब विस्मित इन्द्र ने अपनी दिव्य दृष्टि से रुचि को देखा तो पाया कि रुचि के शरीर में तो विपुल मुनि पैठे हैं। तब वे शाप के भय से काँपने लगे। इतने में विपुल मुनि रुचि के शरीर से बाहर आकर इन्द्र को धिक्कारने और फटकारने लगे। उन्होंने कहा कि इन्द्र तू गौतम ऋषि के शाप को भूल गया क्या? ब्राह्मणों का आदर करो और अपनी लम्पटता छोड़ो अन्यथा विनष्ट हो जाओगे। मैं तुझे शाप से भस्म कर सकता हूँ किन्तु दयावश ऐसा नहीं कर रहा हूँ। तू मेरे गुरु देवशर्मा के

---

१. महाभारत, अनुशासनपर्व, अध्याय ४०-४३

क्रोध से बच और यहाँ से तुरन्त निकल जा। इन्द्र लज्जित होकर अन्तर्धान हो गए। इसके कुछ ही समय पश्चात् यज्ञ सम्पन्न कराकर महर्षि देवशर्मा आ गये और विपुल द्वारा की गई सेवा से बहुत प्रसन्न हुए। महर्षि ने अपने धर्मपरायण शिष्य से वर माँगने को कहा। विपुल ने यही वर माँगा कि उसकी धर्म में निरन्तर स्थिति बनी रहे।

**कीटोपाख्यान-**[1] प्राणों के प्रति मोह और मृत्यु से भय यह सभी प्राणियों में होता है। इसी प्रसङ्ग में भीष्म ने यह उपाख्यान युधिष्ठिर को सुनाया था।

बहुत पहले की बात है, महर्षि व्यास कहीं जा रहे थे कि एक कीड़े को बैलगाड़ी के पहिये की लीक में से बहुत तेजी से जाते हुए देखा। उन्होंने उस कीड़े से पूछा कि तुम भयभीत होकर क्यों इतनी शीघ्रता से भागे हुए जा रहे हो? उस कीड़े ने कहा कि इस मार्ग पर आने वाली बैलगाड़ी का भयङ्कर शब्द मुझे सुनाई दे रहा है। मैं उसके पहिए के नीचे कुचल कर न मर जाऊँ, इसलिये डर के मारे जल्दी-जल्दी भाग रहा हूँ। कीड़े की यह बात सुनकर महर्षि व्यास ने कहा कि इस नीच योनि में पड़े हुए तुम्हारा मर जाना ही ठीक है। इस कीट योनि में जीकर तुम क्या करोगे? अतः व्यर्थ ही डर रहे हो। तब उस कीड़े ने कहा कि आप तो सब जानते हैं। जो प्राणी जिस योनि में रहता है उसी में उसे सुख मिलता है। भोग भी तो शरीर के अनुसार होते हैं। मैं इस शरीर में प्राप्त होने वाले भोगों से सुखी और प्रसन्न हूँ इसलिये मरना नहीं चाहता। फिर उसने पूर्वजन्म का वृत्तान्त महर्षि व्यास को बताया कि मैं एक धनाढ्य शूद्र था, ब्राह्मणद्रोही और क्रूर भी था। मैं देवो-पितरों का पूजन भी नहीं करता था और नहीं अतिथियों की सेवा ही करता था। हाँ मैंने अपनी वृद्धा माता की सेवा अवश्य की थी और एक ब्राह्मण अतिथि का सत्कार भी किया था। किन्तु अब मैं शुभकर्म करके अपना उद्धार करना चाहता हूँ। कृपया मेरे लिये कल्याणमार्ग का उपदेश करें।

महर्षि व्यास ने उसे कहा कि मैं अपने तपोबल से तुम्हें दर्शन देने मात्र से तुम्हारा उद्धार कर दूँगा और तुम क्रमशः श्रेष्ठ ब्राह्मण के पुत्र के रूप में जन्म लोगे। तब उस कीट ने आने वाली बैलगाड़ी के पहिए के नीचे दबकर अपने प्राण त्याग दिए। तत्पश्चात् वह क्रमशः शाही ,गोधा, सूकर, मृग,पक्षी, चाण्डाल, शूद्र और वैश्य योनि में जन्म लेता हुआ क्षत्रियकुल में उत्पन्न हुआ। वह क्षत्रिय महर्षि व्यास की सेवा में उपस्थित हुआ और उसने महर्षि की भूरि-भूरि वन्दना करके उनके प्रति कृतज्ञता व्यक्त करते हुए कहा कि आपके तपोबल के प्रभाव से ही मुझे आज राजपद प्राप्त हुआ है। मुझे आज्ञा दीजिए, मैं आपकी क्या सेवा करूँ? महर्षि ने कहा कि तुम्हारे स्तवन से मैं प्रसन्न हूँ और क्षत्रिय-योनि के पश्चात् ब्राह्मण-योनि में जन्म लोगे। तब वह कीट से क्रमशः क्षत्रिय योनि में पैदा हुआ राजपुत्र तपस्या करने लगा। उस समय महर्षि व्यास पुनः उसके पास आए और उन्होंने उससे कहा कि इस शरीर का त्याग करने के पश्चात् तुम ब्राह्मणत्व को प्राप्त करोगे। महर्षि

---

१. वही, अध्याय ११७-११९

के कथनानुसार वह परलोक वासी होकर ब्राह्मण कुल में पैदा हुआ। तब पुनः महर्षि व्यास ने जाकर उसे प्रबोधित किया और कहा कि उत्तम कर्म करने वाला उत्तम योनियों में जन्म लेता है। अब तुम उत्तम योनि में जन्म लेकर ब्राह्मणत्व को प्राप्त कर चुके हो। अतएव निरन्तर उत्तम धर्म का आचरण करते रहो। उस ब्राह्मण ने महर्षि को बार-बार प्रणाम करते हुए कहा कि आप की कृपा से मेरे सारे पाप कट गए हैं।

कीट से ब्राह्मण हुए उसने अनेक यज्ञ किए और ब्रह्मवेत्ता होकर ब्रह्मसालोक्य प्राप्त किया।

**मरुत्त-संवर्तोपाख्यान-**[1] व्यास जी ने अश्वमेधयज्ञ करने के लिये धनप्राप्ति का उपाय बताते हुए युधिष्ठिर को यह उपाख्यान सुनाया था। महर्षि व्यास ने युधिष्ठिर से कहा कि मरुत्त के यज्ञ में ब्राह्मणों ने जो धन छोड़ दिया था वह अब भी हिमालय में वहीं पड़ा हुआ है। उसे ले आओ और वह तुम्हारे लिये पर्याप्त होगा। तब युधिष्ठिर ने मरुत्त, उनके द्वारा किये गए धनसङ्ग्रह और यज्ञ के सम्बन्ध में महर्षि वेदव्यास से पूछा। महर्षि ने युधिष्ठिर को विस्तारपूर्वक बताया।

इक्ष्वाकुवंश में राजा कारन्धम के पौत्र महाराज मरुत्त हुए, जो अपने सद्गुणों से पितामह कारन्धम और पिता अविक्षित् से भी बढ़कर थे। वे महान् बलशाली और चक्रवर्ती सम्राट् थे। उन्होंने हिमालय के उत्तर मेरुपर्वत के समीप सुवर्णगिरि के समीप यज्ञमण्डप का निर्माण कराया और यज्ञ में प्रयोग के लिये सोने के कुण्ड, चौकी, आसन, थाली आदि असंख्य पात्र बनवाये। सम्राट् मरुत्त और इन्द्र में परस्पर स्पर्धा रहती थी। मरुत्त द्वारा यज्ञ के आयोजन की बात सुनकर ईर्ष्यावश देवराज इन्द्र ने अपने पुरोहित अंगिरापुत्र बृहस्पति से कहा कि आप मरुत्त का यज्ञ मत कराइएगा। इधर मरुत्त यज्ञ का संकल्प लेकर बृहस्पति की सेवा में उपस्थित हुए और उन्होंने उनसे अपना यज्ञ सम्पन्न कराने का निवेदन किया- "मैंने इस यज्ञ का आयोजन आपके ही परामर्श और प्रेरणा से किया है और सारी सामग्री जुटा ली है"। किन्तु देवपुरोहित ने अस्वीकार कर दिया क्योंकि वे इन्द्र को वचन दे चुके थे। सम्राट् मरुत्त अत्यन्त खिन्न होकर वापस जा रहे थे कि मार्ग में देवर्षि नारद मिल गये। उन्होंने मरुत्त के खेद का कारण जानकर उन्हें बृहस्पति के भाई अंगिरापुत्र तपस्वी संवर्त के बारे में बताया जो बृहस्पति द्वारा सताये जाने पर घर-बार छोड़कर नग्न होकर मौज-पूर्वक सर्वत्र विचरण करते हैं। नारद जी द्वारा संवर्त का पता और पहचान बताये जाने पर महराज मरुत्त वाराणसी पुरी में जाकर संवर्त का पता लगा कर, उनके द्वारा तिरस्कृत होकर भी अनुनय-विनय करके उन्हें प्रसन्न किया। संवर्त ने कहा कि मेरे अधिकार में केवल मेरा शरीर है। शेष सबपर बृहस्पति ने अधिकार कर रखा है। अतः तुम जाओ और उनकी आज्ञा लेकर आओ। वे मेरे पूज्य अग्रज हैं।

---

१. महाभारत, आश्वमेधिकपर्व, अध्याय ३-१०; द्रोणपर्व, अध्याय ५५

मरुत्त ने संवर्त को सारा पूर्व वृत्तान्त कह सुनाया कि कैसे बृहस्पति ने इन्द्र के मना करने पर उसका यज्ञ कराना अस्वीकार कर दिया। अतः अब वह वृहस्पति के पास कथमपि नहीं जायेगा। यह सुनकर संवर्त ने प्रसन्नतापूर्वक मरुत्त को उसका यज्ञ कराने का वचन दिया। संवर्त ने मरुत्त को चेतावनी दी कि यज्ञ में इन्द्र और बृहस्पति दोनों उसका विरोध करेंगे अतः उसे सवंर्त का साथ देना होगा। संवर्त के बताने पर मरुत्त ने भगवान् कैलाशपति महेश्वर को प्रसन्न करके बहुत सारा स्वर्ण प्राप्त किया और यज्ञ का भव्य आयोजन किया। बृहस्पति को जब यह ज्ञात हुआ कि मरुत्त को देवताओं से भी अधिक धन प्राप्त हो गया है तब वे इस चिन्ता से पीले पड़ गए कि संवर्त उनसे भी बढ़कर धनी हो जायगा। इन्द्र भी बृहस्पति की दशा से चिन्तित हुए और उन्होंने अग्नि को यह सन्देश देकर मरुत्त के पास भेजा कि बृहस्पति तुम्हारा यज्ञ करायेंगे। अग्नि ने जाकर यह सन्देश मरुत्त को सुनाकर कहा कि देवगुरु आपको अमर भी बना देंगे। किन्तु दृढ़ निश्चयी सम्राट् मरुत्त ने सर्वथा नकार दिया। संवर्त मुनि ने कहा कि अग्नि यदि तुम फिर आये तो मैं तुम्हें भस्म कर डालूँगा। डर कर अग्नि इन्द्रलोक चले गये और उन्होने सारा समाचार इन्द्र से कह सुनाया। इन्द्र ने पुनः अग्नि से कहा कि जाकर मरुत्त से कह दीजिए कि यदि मेरी बात नहीं मानेंगे तो मैं वज्रप्रहार से उन्हें नष्ट कर दूँगा। किन्तु अग्नि संवर्त मुनि के शाप के भय से नहीं गये। वे ब्रह्मतेज से डरते थे और उन्होंने इन्द्र की डींगों को शर्याति के यज्ञ में महर्षि च्यवन द्वारा किए गए प्रतिकार का स्मरण कराकर बन्द कर दी। तब इन्द्र का सन्देश लेकर गन्धर्वराज धृतराष्ट्र मरुत्त के यहाँ गए। उन्होंने इन्द्र का सन्देश सुनाया और कहा कि यदि आप बृहस्पति से यज्ञ नहीं करायेंगे तो इन्द्र वज्र से आपको नष्ट कर देंगे। सम्राट् ने इस बार भी इनकार किया तब इन्द्र ने वज्र प्रहार करने का उपक्रम किया। इन्द्र के वज्र का भीषण रव सुनकर मरुत्त संवर्त मुनि की शरण में गए। संवर्त ने उन्हें अभय करते हुए मन्त्र द्वारा इन्द्र का आवाहन किया। इन्द्र खिचे हुए यज्ञमण्डप में चले आए। तब पुरोहित संवर्त मुनि के साथ सम्राट् मरुत्त ने इन्द्र की अगवानी की और उनकी यथायोग्य पूजा की। इन्द्र ने कहा कि मै प्रसन्न हूँ, आपकी क्या सहायता करूँ? तव संवर्त ने कहा कि आप स्वयं भी अपना यज्ञभाग ग्रहण कीजिए और सभी देवों को भी उनका-उनका भाग दीजिए। इन्द्र ने देवों को आज्ञा देकर अनेक चित्र-विचित्र सभामण्डप बनवाये। संवर्त ने सभी देवताओं का मन्त्रोच्चारणपूर्वक आवाहन किया। इन्द्र के साथ सभी देवता यज्ञभाग ग्रहण कर तृप्त हुए और प्रसन्न होकर अपने-अपने स्थान को गये। संवर्त के इस यज्ञ से महाराज मरुत्त के प्रभाव का अमित विस्तार हुआ। उन्होंने ब्राह्मणों को दक्षिणा में सुवर्ण के ढेर लगवा दिए। ब्राह्मणों द्वारा यथेच्छ स्वर्ण ले जाने के पश्चात् जो प्रभूत सुवर्णराशि शेष रह गयी, मरुत्त ने वहीं कोष बनवा कर रखवा दी और तब से वह राशि वहीं हिमालय में पड़ी रही। उसे ही युधिष्ठिर के सेवक अश्वमेधयज्ञ के लिये महर्षि व्यास के कहने पर ले आए।

इस प्रकार संक्षेपतः महाभारत के प्रमुख आख्यानों और उपाख्यानों को यहाँ प्रस्तुत किया गया है।

## महाभारत के आख्यान-उपाख्यान

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | पुलोमा और च्यवन | - | आदिपर्व,५-६ |
| २. | रुरु-प्रमद्वरा | - | आ.प.,८-१२ |
| ३. | जरत्कारु-आस्तीक | - | आ.प., १३-१५ |
| ४. | कद्रू-विनता(सुपर्ण) | - | आ.प. १६-२०, २२-३४ |
| ५. | शकुन्तला | - | आ.प., ६८-७४ |
| ६. | नहुष | - | आ.प.७५; उद्योग प.११-१७; अनु.पर्व, ५१, ६६-१०० |
| ७. | ययाति | - | आ.प. ७५ ; ८४-६३ |
| ८. | कच-देवयानी | - | आ.प. ७६-७७ |
| ६. | देवयानी-शर्मिष्ठा | - | आ.प. ७८-८३ |
| १०. | माण्डव्य | - | आ.प.१०५-०७ |
| ११. | व्युषिताश्व | - | आ.प.१२० |
| १२. | द्रौपदी | - | आ.प.१६८, १६६ |
| १३. | तपती | - | संवरण. १७०-७२ |
| १४. | और्व | - | आ.प. १७७-७६ |
| १५. | सुन्दोपसुन्द | - | आ.प. २०७-११ |
| १६. | श्वेतकि | - | आ.प. २२२ |
| १७. | शार्ङ्गक | - | आ.प. २२८-३२ |
| १८. | जरासन्ध | - | सभापर्व, १५-२४ |
| १६. | शिशुपाल | - | स.प.,३७-४५ |
| २०. | सुरभि-इन्द्र | - | वनपर्व, ६ |
| २१. | शाल्ववध | - | व.प. १४-२२ |
| २२. | नल-दमयन्ती | - | व.प. ५२-७६ |
| २३. | अगस्त्य | - | व.प. ६६-६६; १०३-०५ |
| २४ | वृत्रासुर | - | व.प.१००-०१ ; उद्योगपर्व |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | ६-१०, शान्ति प. २७६-८२; अश्वमेधिक पर्व ११ |
| २५. | सगर-भगीरथ | - | व.प. १०६-०६ |
| २६. | ऋष्यशृङ्ग | - | प.व. ११०-१३ |
| २७. | परशुराम-व.प. ११५ | - | १७; शान्तिपर्व २-३; आश्वमे.प. २६ |
| २८. | च्यवन-सुकन्या | - | व.प. १२१-२५ ; अनुशासनपर्व ५२-५६ |
| २६. | मान्धाता | - | व.प. १२६ |
| ३०. | सोमक और जन्तु | - | १२७-२८ |
| ३१. | उशीनर (शिबि) | - | व.प. १३०-३१; १६७-६८; अनुशासनपर्व,३२ |
| ३२. | अष्टावक्र | - | व.प. १३२-३४; अनु.प. १६-२० |
| ३३. | यवक्रीत | - | व.प. १३५-३८ |
| ३४. | रामोपाख्यान | - | वनपर्व १४८; २७४-२६१ |
| ३५. | इन्द्रद्युम्न | - | व.प. १६६. |
| ३६. | उत्तङ्क | - | व.प. २०१-०४; आश्व. प. ५४-५८ |
| ३७. | कौशिक ब्राह्मण और प्रतिव्रता | - | व.प. २०६-१६ |
| ३८. | सत्यवान्-सावित्री | - | व.प. २६३-६६ |
| ३६. | कीचक | - | विराट पर्व १४-२३ |
| ४०. | दम्भोद्भव | - | उद्योगपर्व ६६ |
| ४१. | मातलि | - | उ.प. ६७-१०४ |
| ४२. | विदुला | - | उ.प. १३३-३६ |
| ४३. | अम्बा | - | उ.प. १७३-६२ |
| ४४. | षोडशराजकीय | - | द्रोणपर्व ५५-७०; शान्ति प.२६ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४५. | नारद | - | पर्वत-शा.प. ३०-३१ |
| ४६. | वेन | - | पृथु-शा.प. ५६ |
| ४७. | पुरूरवा | - | श.प. ७३ |
| ४८. | मुचुकुन्द | - | शा.प. ७४ |
| ४६. | केकयराज और राक्षस | - | श.प. ७७ |
| ५०. | कालकवृक्षीय मुनि | - | शा.प. ८२ ;१०४-०५ |
| ५१. | बाघ और सियार | - | शा.प. १११ |
| ५२. | तपस्वी ऊँट | - | शा.प. ११२ |
| ५३. | इन्द्र और प्रह्लाद | - | शा.प. १२४ |
| ५४. | सुमित्र और ऋषभ | - | शा.प. १२५-२८ |
| ५५. | तीन मत्स्य | - | शा.प.१३७ |
| ५६. | व्याध और कपोत-कपोती | - | शा.प. १४३-४६ |
| ५७. | जाजलि और तुलाधार वैश्य | - | शा.प. २६१-२६४ |
| ५८. | चिरकारी | - | शा.प. २६६ |
| ५६. | उञ्छवृत्तिक ब्राह्मण | - | या.प. ३५३-६५ |
| ६०. | गौतम-ब्राह्मणी | - | अनुशासनपर्व-१ |
| ६१. | मतङ्गोपाख्यान | - | अनु.प. २७-२६ |
| ६२. | विपुलोपाख्यान | - | अनु.प. ४०-४३ |
| ६३. | कीटोपाख्यान | - | अनु.प. ११७-१६ |
| ६४. | मरुत्त-संवर्तोपाख्यान | - | आश्वमेधिक पर्व,३-१०, द्रोणपर्व, ५५ |

## अन्य (जिनका समावेश इस लेख में नहीं हैं)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | अमृतमंथन | - | आदिपर्व |
| २. | हरिश्चन्द्र-विश्वामित्र | - | शल्य प., अनु.प. |
| ३. | मत्स्यावतर | - | वनपर्व |
| ४. | स्वन्दजल्म | - | वनपर्व, शल्य, अनु. |
| ५. | विडाल-मूषक | - | शान्तिपर्व १३८ |
| ६. | राजा ब्रह्मदत्त और पूजनी चिड़िया | - | शा.प. १३६ |
| ७. | विश्वामित्र-चाण्डाल | - | शा.प. १४० |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८. | इन्द्रोत मुनि | - | शा.प. १५०-५२ |
| ९. | ब्राह्मणपुत्र का पुर्नजीवन | - | गृध्र-गोमायु संवाद-शा.प. १५३ |
| १०. | वायु-सेमलवृक्ष-संवाद | - | शा.प.- १५४-५७ |
| ११. | कृतघ्न गौतम | - | शा.प. १६८-७३ |
| १२. | श्वेतकेतु-सुवर्चला | - | शा.प. २२० |
| १३. | विश्वामित्र | - | शल्य प.,अनु.प. |
| १४. | कर्ण | - | आश्रमवासिक पर्व ३० |
| १५. | दक्षयज्ञ-विध्वंस | - | शान्तिपर्व |
| १६. | वराहावतार | - | शान्तिपर्व |
| १७. | व्यास-मैत्रेय-संवाद | - | अनुशा.प. |
| १८. | शूद्र-तपस्वी ब्राह्मण | - | अनु.प. १० |
| १९. | जनक | - | अनु. प.-१० |

# भारत एवं बृहत्तर-भारत की कला पर वाल्मीकि रामायण तथा महाभारत महाकाव्यों का प्रभाव

आदिकवि वाल्मीकिकृत 'रामायण' और महर्षि वेदव्यास रचित 'महाभारत', ये दोनों ही महाकाव्य भारतीय जन-मानस की धार्मिक, साहित्यिक एवं कलात्मक चेतना के प्रेरक रहे हैं। रवीन्द्रनाथ टैगोर ने भी इन महाकाव्यों को ऐतिहासिक वृत्त के रूप में स्वीकार करते हुए, इन्हें भारत के इतिहास की अन्तश्चेतना माना है। इन महाकाव्यों में भारतीय संस्कृति के प्राचीन स्वरूप का जो वैभवशाली चित्रण हमें दृष्टिगोचर होता है, वह किसी भी अन्य रचना में उपलब्ध नहीं होता। वस्तुतः ये दोनों ही महाकाव्य भारतीय इतिहास के महत्त्वपूर्ण स्रोत रहे हैं। इनमें वर्णित संस्कृति मूलतः वैदिकोत्तर काल के ऋषि-मुनियों की ही देन रही है, जिसका भारतीय जन-जीवन पर आज भी प्रभाव परिलक्षित होता है। केवल भारत ही नहीं सुदूर पूर्व-दक्षिण एशिया, जावा, (इण्डोनेशिया) थाईलैण्ड, कम्बोडिया आदि देशों की जन-संस्कृति पर इन दोनों की महाकाव्यों का प्रभाव कई शताब्दियों पहले से दिखाई पड़ता है और आज भी वहाँ के लोकनाट्य एवं पुत्तलिका-नृत्यों में उसे स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है।

भारतीय कला भी इन दोनों ही महाकाव्यों के प्रभाव से अछूती न रही। शिल्पियों और चित्रकारों, दोनों ने ही इन महाकाव्यों की कथा-वस्तु को आधार बनाकर भारतीय कला-कोष को समृद्ध किया है। इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेख करना उचित जान पड़ता है कि कलाकारों ने महाभारत की जटिल कथा-वस्तु की अपेक्षा रामायण से सम्बद्ध कथा-प्रसंगों को अपनी कलाकृतियों में अधिक स्थान दिया। इसके मुख्यतः निम्न कारण जान पड़ते हैं- प्रथमतः, कलाकारों के प्रश्रयदाताओं का राम-कथा और उसके उदात्त चरित्रों के प्रति अनन्य भक्ति-भाव का होना तथा उसके दृश्यांकन में महाभारत की अपेक्षा अभिरुचि दर्शाना। दूसरा प्रमुख कारण, मर्यादापुरुषोत्तम राम जैसे आदर्श एवं उदात्त चरित्र को, तथा उनके जीवन की विविध घटनाओं को अपनी कला के माध्यम से उत्कीर्ण एवं रेखांकित कर, राम-कथा को जन-मानस तक पहुँचाना भी कलाकर का उद्देश्य था। महाभारत की मूल कथा-वस्तु को भारतीय कला में कम स्थान मिलने का एक अन्य कारण यह भी हो सकता है कि महाभारत मूलतः कौरव तथा पाण्डवों के युद्ध से सम्बन्धित कथा-वस्तु होने के कारण जन-सामान्य में यह अन्धविश्वास व्याप्त था कि इस ग्रंथ को पढ़ने या उसे घर में रखने मात्र से पारिवारिक कलह उत्पन्न हो सकता है। अतः इसी धारणा के फलस्वरूप रामायण और कृष्णलीला की तुलना में कौरव-पाण्डवों से सम्बद्ध महाभारत की मूल कथा-वस्तु को भारतीय कला में कम स्थान मिला।

भारतीय मूर्तिशिल्प में रामकथा के कतिपय कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन दूसरी शती ईसा पूर्व से ही हमें मिलना प्रारम्भ होता है। कौशाम्बी से प्राप्त शुंगकालीन, सीता-हरण के

दृश्य से सम्बद्ध एक मृण्मूर्ति, जो इलाहाबाद संग्रहालय में संगृहीत है, रामकथा से सम्बन्धित प्राचीनतम उदाहरण है (देखिए चित्र सं.१)। इस मृण्मूर्ति में रावण सीता को अपनी बाँहों में उठाकर ले जाने की भंगिमा में उत्कीर्ण किया गया है। मूर्तिकार ने इस मूर्ति में, जहाँ एक ओर रावण की भयानक मुखाकृति तथा उसके भारी-भरकम शरीर को दिखाकर, उसकी शक्ति और उसकी पाशविकता की ओर संकेत किया है, वहीं दूसरी ओर क्रन्दन करती असहाय सीता को दर्शाकर, उसने मूर्ति में करुण भावाभिव्यक्ति को भी दिखाने की चेष्टा की है। यह मृण्मय मूर्ति इकहरे साँचे द्वारा निर्मित की गई है, जो शुंगकालीन मृण्मूर्तियों का वैशिष्ट्य रहा है। ऐतिहासिक दृष्टि से भी इसका विशेष महत्त्व है। यह इस बात का संकेत करती है कि रामायण में वर्णित 'युद्धकाण्ड' की कथा दूसरी शती ईस्वी पूर्व में प्रचलित हो चुकी थी।

वाल्मीकि रामायण के बालकाण्ड में वर्णित ऋष्यश्रृंग के कथा-प्रसंग को भी मूर्ति-शिल्पियों ने अपनी कलाकृतियों में उत्कीर्ण किया है। लगभग दूसरी शती ई. पूर्व से तीसरी शती ईस्वी के मध्य,भरहुत व साँची स्तूप तथा मथुरा एवं गांधार से प्राप्त कतिपय प्रस्तर-फलकों में इस कथा के दृश्यांकन को स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। भरहुत से प्राप्त स्तूप के एक वृत्ताकार प्रस्तर-फलक में ऋष्यश्रृंग के जन्म की कथा उत्कीर्ण की गई है (देखिए चि. सं. -२)। इस कथा-प्रसंग के सम्बन्ध में यहाँ यह भी उल्लेख करना समुचित जान पड़ता है कि ऋष्यश्रृंग के जन्म की कथा का प्रसंग वाल्मीकि रामायण में वर्णित नहीं है। यह कथा-प्रसंग भरहुत के मूर्तिकार ने राम-कथा के ही किसी अन्य रूपान्तर से लिया होगा ऐसा अनुमान है। भरहुत स्तूप के स्तम्भ के इस वृत्ताकार प्रस्तर-फलक में ऋष्यश्रृंग के जन्म की कथा को तीन दृश्यों में दिखाया गया है। फलक के निचले भाग के दृश्य से उक्त कथा-प्रसंग आरम्भ होता है। इसमें बाँयी ओर नदी में स्नान करते विभांडक ऋषि को तथा दाँयी ओर नदी के प्रवाहित जल के साथ बहते विभांडक ऋषि के स्खलित वीर्य को पीती हुई एक हिरणी को दिखाया गया है। मध्यभाग में, उस हिरणी के गर्भ से उत्पन्न नवजात शिशु ऋष्यश्रृंग को अपनी कुटिया की ओर उठाकर ले जाने की भंगिमा में विभांडक ऋषि को उत्कीर्ण किया है। तीसरे दृश्य में, जो पलक के ऊपरी भाग में दर्शाया गया है, विभांडक ऋषि को हवन आदि करते दिखाया गया है। मूर्तिकार ने यहाँ अलग-अलग समय में हुई घटनाओं को एक साथ इस वृत्ताकार प्रस्तर-फलक में सफलतापूर्वक दिखाने का प्रयास किया है। ऋष्यश्रृंग को राजा दशरथ के पुत्रकामेष्टि यज्ञ हेतु अयोध्या लिवा लाने का प्रयत्न करती गणिकाओं के प्रंसग से सम्बन्धित एक स्तम्भ पलक, मथुरा संग्रहालय में संगृहीत है, जो वाल्मीकि रामायण के कथा-प्रसंग पर आधारित है। इसी संग्रहालय में, कुषाणकालीन एक प्रस्तर- प्रतिमा, जो एक युवक से सम्बद्ध है, विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इस युवक के सिर पर सींग बने होने के कारण, कलाविद् डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल ने इसका तादात्म्य ऋष्यश्रृंग से स्थापित किया है। यहाँ इसी संदर्भ में यह भी उल्लेख करना समीचीन होगा कि वाल्मीकि रामायण के कथानक के अतिरिक्त बौद्ध जातकों विशेषरूप से दशरथ

तथा साम जातक (जातक संख्या-४१६ तथ ५४०) में भी राम-कथा से सम्बन्धित प्रसंग मिलते हैं।

श्रवणकुमार तथा उसके अन्धे माता-पिता से सम्बन्धित कथा-प्रसंग वाल्मीकि रामायण के अयोध्याकाण्ड में वर्णित है। इस ग्रन्थ के अतिरिक्त साम जातक (जातक सं.-५४०) में भी उक्त कथा-विवरण उपलब्ध होता है। इस कथा-प्रसंग को साँची, अजन्ता और गांधार के शिल्पकारों ने भी उत्कीर्ण कर, अपने शिल्प-कौशल का परिचय दिया है। रामायण के अयोध्याकाण्ड से सम्बद्ध नागार्जुनीकोण्डा से प्राप्त लगभग तीसरी शती ईस्वी के दो प्रस्तर-पलक उल्लेखनीय हैं। ये दोनों ही प्रस्तर-पलक दशरथ जातक की कथा से सम्बन्धित प्रतीत होते हैं। प्रथम पलक में, बाँयी ओर सिंहासन पर बैठे राजा दशरथ को रानियों और सेविकाओं के समूह से घिरे हुये दिखाया गया है। वहीं दाँयी ओर, महल के द्वार से निकलकर वन की ओर प्रस्थान करते समय तापस वेश में राम तथा सीता को उत्कीर्ण किया गया है। यहाँ राम और सीता के साथ लक्ष्मण का अंकन नही है। यहीं से प्राप्त दूसरे प्रस्तर-पलक में, चित्रकूट में जाकर भरत का राम से मिलकर अयोध्या वापस चलने का आग्रह करना दिखाया गया है। इन दोनों ही कथा-प्रसंगों को इक्ष्वाकु शैली के शिल्पियों ने बड़ी ही सफलतापूर्वक उत्कीर्ण किया है।

भागवत सम्प्रदाय के उदय और विकास के साथ चौथी शती ईस्वी से भारतीय कला में एक महत्त्वपूर्ण परिवर्तन हमें परिलक्षित होता है। गुप्तकालीन राजाओं के शासनकाल (४थी शती ई. से ६ठी शती ई.) में भागवत सम्प्रदाय के प्रभाव के फलस्वरूप अनेक मन्दिरों का निर्माण हुआ जिसकी बाहृय दीवारों पर प्रस्तर-पलकों के रूप में रामायण, महाभारत और कृष्णलीलाविषयक अनेक कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन हमें उपलब्ध होता है। इन मन्दिरों में विशेष रूप से देवगढ़ (झाँसी), नचना-कुठारा (मध्यप्रदेश) तथ भीतगाँव (कानपुर) के मन्दिर उल्लेखनीय हैं। ये सभी मन्दिर पाँचवी शती ईस्वी के लगभग निर्मित हुए हैं।

देवगढ़ मन्दिर के प्रस्तर-पलकों में रामायणविषयक कई कथा-प्रसंगों का हमें उत्कीर्णन मिलता है, जिनमें उल्लेखनीय अहल्या-उद्धार (देखिए चित्र संख्या-३), राम का सीता और लक्ष्मण के साथ वनगमन, अत्रि मुनि के आश्रम में राम का आगमन, धनुर्विद्या में राम तथा लक्ष्मण के प्रवीण होने का प्रसंग, लक्ष्मण द्वारा रावण की बहिन शूपर्णखा की नासिका काटने का दृश्य (देखिये-४), वालि से युद्ध करने हेतु प्रस्थान करते समय सुग्रीव को माल्यार्पण करते हुये लक्ष्मण का अंकन, वालि-सुग्रीव युद्ध, संजीवनी बूटी लाते हनुमान् तथा सीता-हरण आदि है। यहाँ यह विशेष रूप से द्रष्टव्य है कि इस मन्दिर के प्रस्तर-फलकों में प्रथम बार रामायण के अरण्यकाण्ड से सम्बद्ध कुछ कथा-प्रसंगों को उत्कीर्ण किया गया है।

नचना कुठारा (मध्यप्रदेश) से प्राप्त प्रस्तर-फलकों में भी अरण्यकाण्ड के कथा-प्रसंगों की ही प्रमुखता हमें देखने को मिलती है। इनमें मुख्य-पंचपवटी में राम-लक्ष्मण के प्रति

अपना आसक्तिभाव प्रदर्शित करती शूर्पणखा, रावण को भिक्षा देती सीता, पंपासर में हनुमान् से राम और लक्ष्मण का प्रथम मिलन तथा वालि-सुग्रीव के युद्ध का दृश्य आदि है। इसी काल की रामायणविषयक कुछ अन्य उत्कृष्ट कलाकृतियाँ प्रस्तर-फलकों के रूप में पड़नार (नागपुर के समीप) नामक स्थान से भी प्राप्त हुई हैं। ये सभी गुप्तकालीन मूर्तिशिल्प के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। भारत कलाभवन, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी के संग्रह में गुप्तकाल का एक प्रस्तर-फलक उल्लेखनीय है, जिसमें एक शिला पर बैठे राम और लक्ष्मण, सुग्रीव आदि से वार्ता कर रहे हैं। साथ ही फलक के अग्रभाग में, वानरसमूह द्वारा पत्थरों को डालते दर्शाया गया है।

प्रस्तर-फलकों के अतिरिक्त गुप्तकालीन राम-कथाविषयक अनेक मृण्मय फलक भी उपलब्ध हुए हैं, सहेठ-महेठ (जिला-गोंडा-बहराइच) नामक स्थान से प्राप्त अहल्या-उद्धार के दृश्य का फलक भीतर गाँव (जिला-कानपुर) से प्राप्त दो मृण्मय फलक जिनमें से एक फलक में सम्भवतः राम को तीन राक्षसों से युद्ध करता दिखाया गया है। कलाविद् श्री पी. बैनर्जी के मतानुसार विष्णु (१) को माली, सुमाली और माल्यवान् जैसे राक्षस योद्धाओं से युद्ध करते दर्शाया गया है। दूसरे फलक में इन्द्र के पुत्र जयन्त द्वारा, कौए के रूप में, सीता के चरणों में चोंच मारने का दृश्य उत्कीर्ण है। कुछ विद्वानों के मतानुसार वाल्मीकि रामायण का यह प्रसंग प्रक्षिप्त अंश है। लेकिन इस मृण्मय फलक के आधार पर यह स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि गुप्तयुग में इस प्रसंग की कथा प्रचलित थी। भिंड से प्राप्त एक अन्य मृण्मय फलक में अशोकवाटिका में शोकमग्न बैठी सीता का बहुत ही सुन्दर एवं यथार्थ उत्कीर्णन मिलता है। अपने शैलीगत वैशिष्ट्य के कारण यह मृण्मय फलक ५वीं शती ईस्वी का प्रतीत होता है। वर्तमान समय में, यह राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली में संकलित है।

गुप्त साम्राज्य के विघटन के पश्चात् लगभग छठीं शती ईस्वी में भारतवर्ष के दक्षिणी भू-भाग में अनेक राजवंशों का उदय हुआ जिनमें पल्लव, चालुक्य, राष्ट्रकूट, चोल, होयसल आदि प्रमुख थे। इन सभी राजवंशों ने भारतीय मूर्ति एवं स्थापत्य कला के उत्थान में अभूतपूर्व सहयोग प्रदान किया। ७ वीं शती ईस्वी से लगभग १५ वीं शती ईस्वी के मध्य तक इनके प्रश्रय में अनेक मन्दिरों, गुहा-मन्दिरों, रथों आदि का निर्माण हुआ। इनमें से कई मन्दिरों एवं गुहा-मन्दिरों में रामायण के कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन हमें मिलता है। इनमें से कतिपय प्रमुख मन्दिरों में उत्कीर्ण राम-कथा विषयक प्रस्तर-फलकों का यहाँ उल्लेख किया जा रहा है।

राष्ट्रकूट राजाओं द्वारा निर्मित ऐलोरा का कैलाशनाथ मन्दिर भारतीय मूर्तिशिल्प के उत्कृष्टतम उदाहरण के रूप में आज भी विद्यमान है। इसके मुख-मण्डप की दीवारों पर रामायणविषयक निम्न कथा-प्रसंगों को विशालकाय आकार में उत्कीर्ण कर मूर्तिकारों ने अपने उत्कृष्ट कला-कौशल का परिचय दिया है। वन की ओर प्रस्थान करते हुये राम, सीता, और लक्ष्मण, चित्रकूट में राम से मिलने भरत का आना और उनसे वापस अयोध्या चलने हेतु भरत का आग्रह करने का दृश्य, राम, सीता तथा लक्ष्मण का गंगा नदी

पार करने का दृश्य, रावण-जटायु-युद्ध, वालि-सुग्रीव-युद्ध तथा राम के बाण से घायल वालि का दृष्यांकन उल्लेखनीय है। इन सभी प्रस्तर-फलकों में से यहाँ रावण-जटायु-युद्ध (देखिये चित्र सं-५) के दृश्यांकन की विशेष रूप से चर्चा प्रस्तुत की जा रही है, जो राष्ट्रकूट मूर्ति-शिल्प का एक उत्कृष्ट उदाहरण है। मूर्तिकार ने उपर्युक्त युद्ध के दृश्य में रावण और पक्षिराज जटायु की आकृतियों को ही प्रमुखता दी है। दृश्य में दाँयी ओर नीचे, अपने पंखों को फैलाए हुये जटायु को रावण की बाँयी जाँघ पर चोंच द्वारा प्रहार करते दिखाया गया है, वहीं रावण अपने दाहिने हाथ में खड्ग उठाए बहुत ही तीव्र गति से पलटकर पक्षिराज पर प्रहार करने की मुद्रा में उत्कीर्ण किया गया है। रावण द्वारा पलटकर प्रहार करने की तीव्र गत्यात्मक क्षण को मूर्तिकार ने यहाँ स्थिर कर दिया है, जो इस मूर्ति-शिल्प का वैशिष्ट्य है। यही नहीं, उसने रावण और जटायु दोनों की आकृतियों की भंगिमाओं को एक अदृश्य वक्रीय रेखा के रूप में संयोजित कर प्रस्तर-मूर्तिशिल्प में गत्यात्मक प्रवाह का संचार करने की चेष्टा की है।

ऐलोरा के कैलाशनाथ मन्दिर में उत्कीर्ण उपर्युक्त रामायण के कथा-प्रसंगों के अतिरिक्त दक्षिण भारत के मुगलराजपुरम् (विजयवाड़ा) तथा जमीदोद्दी के गुफा-मन्दिरों के मण्डपों की दीवारों पर अशोकवाटिका में सीता का दर्शन करते, हनुमान्, पंपासर के दृश्य का अंकन तथा सीता-हरण और रावण जटायु-युद्ध को उकेरा गया है। ऐहोल के दुर्गा मन्दिर तथा पट्टडकल के पापनाथ और विरूपाक्ष मन्दिरों में भी रामकथाविषयक प्रस्तर-फलक हमें दृष्टिगोचर होते हैं। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि विरूपाक्ष मन्दिरों में उत्कीर्ण रामायण के दृश्यों का अंकन प्रायः क्रमबद्ध रूप में किया है। ये सभी अरण्य तथा सुन्दरकाण्ड के कथा-प्रसंगों से सम्बद्ध हैं। इन सभी मन्दिरों का निर्माण चालुक्य नरेशों (६०० ई.- ७५० ई.) के प्रश्रय में हुआ। इनके अतिरिक्त पल्लव और चोल राजाओं ने भी कई मन्दिरों का निर्माण करवाया जिनमें रामकथा से सम्बद्ध प्रसंगों को मूर्ति-फलकों के रूप में देखा जा सकता है। होयसल राजवंश के राजा भी भारतीय स्थापत्य एवं मूर्तिकला के कोष को समृद्ध करने में पीछे नहीं रहे। उनके राज्यकाल में हेलेविट का होयसलेश्वर मन्दिर, वेल्लूर का चैन्नकेशव मन्दिर, अमृतपुर का अमृतेश्वर मन्दिर, बस्राल का मल्लिकार्जुन स्वामी मन्दिर तथा सोमनाथपुरम् का सोमेश्वर मन्दिर विशेष रूप से उल्लेखनीय है, जिनमें रामायण के दृश्यों का उत्कीर्णन हमें मिलता है। अमृतेश्वर मन्दिर में शिल्पकारों ने बालकाण्ड के कथा-प्रसंगों को विशेष प्रमुखता दी है जिनमें कतिपय उल्लेखनीय दृश्यांकनों का विवरण यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है- ऋष्यश्रृंग द्वारा राजा दशरथ के पुत्र-कामेष्टि यज्ञ को सम्पन्न करवाना, अपनी पत्नियों सहित राजा दशरथ के दरवार का दृश्य, ताड़कावध का दृश्य, राम और लक्ष्मण द्वारा मारीच और सुबाहु राक्षसों को घायल करने का दृश्य, राम द्वारा जनक-सभा में धनुष भंग का दृश्य, जनक सभा में विश्वामित्र के साथ राम तथा लक्ष्मण की उपस्थिति और उस सभा में परशुराम के आगमन का दृश्यांकन मूर्तिशिल्प के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। सोमनाथपुरम् के सोमेश्वर मन्दिर में भी राम और उनके तीनों भाइयों के जन्म

की कथा, उनकी शिक्षा-दीक्षा, राजा दशरथ की राजसभा और इन्द्र के शत्रुओं से युद्धरत अयोध्यानरेश दशरथ का भी उत्कीर्णन हमें मिलता है। रामकथाविषयक कथा-प्रसंगों के अंकन का यह क्रम कालान्तर में १६ वीं शती ई. तक दक्षिण भारत के चेंगम के अर्जुन सारथी मन्दिर और तमिलनाडु के तिरुवल्लरई के विष्णु मन्दिरों में भी देखा जा सकता है। यहाँ यह भी विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि दक्षिण भारत के चोल राजाओं के शासनकाल में राम, सीता, हनुमान् आदि की धातु प्रतिमाएँ भी निर्मित हुईं, जो चोल कला के उत्कृष्ट नमूने हैं।

उत्तरी भारत के प्रतिहार, गहड़वाल व चन्देल राजाओं के शासनकाल (१०वीं शती ई.) में भी अनेक मन्दिरों का निर्माण हुआ जिनकी बाह्य दीवारों पर रामायण के कथा-प्रसंगों का बहुतायत रूप से उत्कीर्णन उपलब्ध होता है। इस काल के राजस्थान में स्थित किराडू नामक स्थान में सोमेश्वर मन्दिर की बाह्य दीवार पर उत्कीर्ण अशोकवाटिका में सीता राम वालि-सुग्रीव-युद्ध का दृश्यांकन विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

उपर्युक्त वर्णित रामायणविषयक मूर्ति-फलकों के विवरण के आधार पर यह स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि भारतीय मूर्तिशिल्प में रामकथा से सम्बद्ध विषयवस्तु की दूसरी शती ई. पू. से ही अंकन आरम्भ हो चुका था जैसा कि सीता-हरण के मृण्मय फलक से द्रष्टव्य है। पाँचवी शती ईस्वी तथा उसके बाद की शताब्दियों में रामायण के बालकाण्ड, अरणयकाण्ड, किष्किन्धाकाण्ड तथा युद्धकाण्ड के चुने हुए कथा-प्रसंगों पर आधारित प्रस्तर एवं मृण्मय फलकों का उत्कीर्णन हमें परिलक्षित होता है। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि रामायण से सम्बद्ध कथा-प्रसंगों का अंकन न केवल उत्तरी भारत के मूर्तिशिल्प में ही हमें दृष्टिगोचर होता है बल्कि मध्य भारत, दक्षिण भारत, पूर्वी भारत, उड़ीसा और राजस्थान आदि के मन्दिरों के प्रस्तर-फलकों के रूप में भी यह उपलब्ध होते हैं।

मूर्ति-शिल्पकारों के समान ही रामायण का कथानक भारतीय चित्रकारों का भी प्रिय विषय रहा है। मध्यकाल की विभिन्न चित्र शैलियों में- मुगल, राजस्थानी, मालवा, पहाड़ी आदि में राम कथा से सम्बद्ध अनेक सचित्र पोथियों तथा स्वतंत्र लघुचित्रों और चित्रपटों के रूप में निर्माण हुआ जो देश-विदेश के अनेक संग्रहालयों में संकलित हैं। विभिन्न चित्र शैलियों में चित्रित रामकथा के चित्रों की विस्तार से चर्चा करने से पूर्व यहाँ संक्षेप में इन चित्रों के वर्गीकरण के विषय में भी उल्लेख करना समीचीन प्रतीत होता है।

रामकथा से सम्बद्ध चित्रों को तीन प्रमुख रूपों में वर्गीकृत किया जा सकता है-प्रथम वर्ग के अन्तर्गत वाल्मीकि रामायण के संस्कृत श्लोकों पर आधारित चित्रों को रखा जा सकता है। इस श्रेणी के चित्र उच्च संस्कृत परम्परा से सम्बद्ध प्रतीत होते हैं जो प्रायः राज दरबारों की चित्रशालाओं में प्रमुख शाही चित्रकारों के द्वारा किसी संस्कृत पंडित के सहयोग से रामायण के संस्कृत श्लोकों के अच्छी तरह अर्थ जानने के पश्चात् ही, बनाये गये होंगे। इन चित्रों के दूसरे वर्ग में रामायण की कथा के परवर्ती रूपान्तरों-तुलसीकृत रामचरितमानस, कम्बन रामायण तथा वाल्मीकि·रामायण के फारसी अनुवाद आदि पर आधारित मुगलशैली

में अंकित चित्र श्रृंखला को रखा जा सकता है। इस वर्ग से सम्बन्धित अनेक रामकथा-चित्रों का संग्रह देश-विदेश के कई संग्रहालयों में सुरक्षित है। रामकथाविषयक तीसरे प्रकार के अन्तर्गत वे चित्र आते हैं, जो स्थानीय अथवा क्षेत्रीय लोक-परम्परा में प्रचलित रामकथा पर आधारित हैं। इस प्रकार के चित्र किसी राज्याश्रय में पले अथवा व्यावसायिक चित्रकारों द्वारा ही निर्मित हुए हों ऐसा प्रतीत नहीं होता। कुछ ऐसे भी चित्रकार थे जो अपनी रोजी-रोटी कमाने के उद्देश्य से गाँवों में जाकर लोक-परम्परा में प्रचलित राम-कथाविषयक चित्रपटों का निर्माण कर, वहाँ की जनता को रामकथा सुनाने का कार्य किया करते थे। इन चित्रपटों में रामकथा के वर्णनात्मक स्वरूप को अंकित किया जाता था। ऐसे चित्रों को "चित्रकथी" की संज्ञा दी गई। इस प्रकार के चित्रपटों की परम्परा महाराष्ट्र में ही नहीं, राजस्थान तथा बंगाल में भी प्रचलित थी। रामकथा का भारतीय चित्रकला में प्राप्त उपर्युक्त स्वरूप, उसकी व्यापकता की ओर संकेत करता है।

भारतीय चित्रकला में राम-कथाविषयक चित्रों के प्राचीनतम उदाहरण ८वीं शती ईस्वी में निर्मित ऐलोरा के कैलाशनाथ मन्दिर के बरामदे की छत के भीतरी भाग में अंकित भित्तिचित्रों के रूप में मिलते हैं। इनमें सीता-हरण का दृश्य विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इसके पश्चात् कई शताब्दियों तक राम-कथा से सम्बद्ध एक भी चित्र उदाहरण के रूप में हमें उपलब्ध नहीं होता है लेकिन भवभूति के 'उत्तररामचरित' में एक साहित्यिक प्रसंग अवश्य मिलता है, जिसमें राजप्रासाद के अन्तःपुर के एक कक्ष की दीवार पर अपने प्रवासकाल के समय दण्डकारण्य के एक चित्रित दृश्य को, सीता को दिखाते हुए राम का वर्णन किया गया है। यह इस बात का संकेत मात्र है कि राजप्रासादों के कक्षों की दीवारों पर भवभूति के काल में राम-कथाविषयक चित्रों का अंकन किया जाता रहा होगा। १५वीं शती ईस्वी के लगभग अपभ्रंश शैली में चित्रित 'बालगोपालस्तुति' की एक सचित्र पोथी, जो अहमदाबाद के संस्कार केन्द्र के एन.सी. मेहता संग्रह में संकलित है, के अन्तर्गत राम-कथा से सम्बद्ध दो चित्र–"मारीचवध और सीता-हरण" उपलब्ध हैं।

१६वीं शती ई. में मुगल साम्राज्य की स्थापना के साथ ही साथ देश की राजनैतिक, सामाजिक परिस्थितियों में हमें अभूतपूर्व परिवर्तन दिखाई पड़ता है। इस काल के उत्तरार्द्ध में मुगल सम्राट् अकबर की नीतियों ने न केवल राजनैतिक, सामाजिक परिस्थितियों को ही प्रभावित किया अपितु धार्मिक और कलात्मक परिवेश पर भी उनका व्यापक प्रभाव पड़ा। उसने मुगल साम्राज्य की सुदृढ़ एकता बनाए रखने के उद्देश्य से विभिन्न धर्माचार्यों से विचारों का आदान-प्रदान ही नहीं किया बल्कि सर्वधर्म-एकता की भावना से प्रेरित होकर अकबर ने "दीन इलाही" धर्म को भी चलाया। यही नहीं, उसने हिन्दू धर्म-ग्रन्थों की प्रसिद्ध रचनाओं – वाल्मीकि रामायण, महाभारत (रज्मनामा), योगवासिष्ठ तथा हरिवंशपुराण का फारसी में न केवल अनुवाद करवाया बल्कि इन धर्म-ग्रन्थों को अपने शाही चित्रकारों से चित्रित भी करवाया। केवल इतना ही नहीं, उसने अपने दरबारियों, मनसबदारों आदि को भी इन ग्रन्थों को चित्रित करवाने का आदेश दिया। इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेख

करना उचित प्रतीत होता है कि अकबर की राम जैसे उदात्त चरित्र के प्रति गहरी आस्था थी, जिसके फलस्वरूप उसने "राम-सीय" नामक सिक्के को भी प्रचलित करवाया। इस सिक्के में एक ओर तापस वेश में धनुष लिए रामसहित सीता की छवि अंकित है तथा उसके दूसरी ओर फारसी लिपि में अकबर का नाम तथा उसका प्रचलन वर्ष उत्कीर्ण है। चाँदी का यह सिक्का भारत कलाभवन काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी की अमूल्य धरोहर के रूप में आज विद्यमान है।

वाल्मीकि रामायण की फारसी में अनूदित दो सचित्र पोथियाँ, जो अकबरकालीन मुगल चित्र-शैली की हैं, जिनमें १५८८ ई. की एक प्रति जो अकबर के शाही चित्रकारों द्वारा चित्रित की गई थी, रज्मनामा (महाभारत) की सचित्र पोथी के साथ सवाई मानसिंह द्वितीय, जयपुर संग्रहालय में संगृहीत है। इस सचित्र पोथी में १७६ चित्र संकलित हैं, जो तत्कालीन मुगल शैली के लघु चित्रों के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। इस शाही सचित्र प्रति के अतिरिक्त अकबर के प्रमुख दरबारी एवं सेनापति अब्दुर्रहीम खानखाना के आदेश से चित्रित वाल्मीकि रामायण की फारसी में अनूदित एक अन्य सचित्र पोथी भी उपलब्ध है, जो वर्तमान समय में फ्रियर आर्ट गैलरी, वाशिंगटन में सुरक्षित है। इस पोथी में १३० चित्र संकलित हैं, जिनमें से दो चित्रों का यहाँ उल्लेख किया जा रहा है। प्रथम चित्र ताड़कावध के कथा-प्रसंग से सम्बद्ध है। चित्र में बाँयी ओर विशालकाय ताड़का राक्षसी को अपने दोनों हाथ फैलाए, राम और लक्ष्मण की ओर बढ़ने की मुद्रा में दर्शाया गया है। राक्षसी की सम्पूर्ण आकृति को भयावह रूप में चटकीले लाल रंग से अंकित किया गया है। इसके अंकन में ईरानी शैली का प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। ताड़का के सम्मुख राम तथा लक्ष्मण की आकृतियों को अपेक्षाकृत काफी छोटा बनाया गया है। राक्षसी को मारने हेतु धनुष पर प्रत्यंचा चढ़ाये राम को दौड़ने की मुद्रा में दिखाया गया है। उनके पीछे लक्ष्मण को भी तेज गति के साथ चलते अंकित किया गया है। इस तेज गति का आभास राम के उड़ते हुए उत्तरीय से भी हमें मिलता है। राम और लक्ष्मण के वस्त्रादि पूर्ण भारतीय हैं। पृष्ठिका में पहाड़, वृक्ष, आकाश में बादलों का समूह दर्शाया गया है। चित्र में आकृतियों का रेखांकन, उसमें प्रयुक्त विविध रंगों की ताजगी तथा उनका चटकीलापन तथा दूरी-भ्रम का आभास इस चित्र का वैशिष्ट्य है, जो अकबरकालीन मुगल चित्रशैली की परिपक्व अवस्था को प्रस्तुत करता है। यहाँ यह भी उल्लेख करना समीचीन होगा कि शैलीगत दृष्टि से रामायण की यह चित्रित पोथी १६६८.६६ ईस्वी में बनी थी (देखिए चित्र फलक सं.६)। इसी पोथी का एक अन्य चित्र जो राम-रावण युद्ध के दृश्य को प्रस्तुत करता है, उल्लेखनीय है (देखिए चित्र सं.७)। प्रस्तुत चित्र में दायीं ओर अस्त्र-शस्त्र से सुसज्जित रावण का अंकन है जिस पर राम बाणों की वर्षा करते हुए दर्शाए गए हैं। पृष्ठभाग में, दायीं ओर एक चट्टान के पीछे खड़े लक्ष्मण उक्त दृश्य देख रहे हैं। समीप ही वृक्ष के नीचे, पत्थर को अपने हाथों में उठाए एक वानर का अंकन भी किया गया है। सम्पूर्ण दृश्य का संयोजन साधारण है। उसमें किसी भी प्रकार की जटिलता दृष्टिगोचर नहीं होती। रेखांकन सधा हुआ है। राम

का उड़ता हुए उत्तरीय और रावण के पैरों की मुद्रा का अवलोकन करने पर उनमें गति के संचार का आभास प्रतीत होता है।

इन दोनों सचित्र रामायण की पोथियों के अतिरिक्त इस महाकाव्य के कई सचित्र पन्ने–भारत कलाभवन, वाराणसी, प्रिन्स ऑफ वेल्स म्यूजियम, मुम्बई, राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली, मेट्रोपोलिटन संग्रहालय, न्यूयॉर्क तथा चेस्टर बेटी संग्रह आदि में संकलित हैं। भारत कलाभवन के वाल्मीकि रामायण के सचित्र पन्नों के पीछे की ओर संस्कृत के श्लोक लिखे हुए हैं। इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि इन चित्रों में अकबर की शाही चित्र-शैली की अपेक्षा लोक-शैली के तत्त्व कुछ अधिक प्रभावी हैं जिसके फलस्वरूप विद्वानों ने इन चित्रों को मुगल लोक-शैली के अन्तर्गत माना है। कलाभवन में संगृहीत वाल्मीकि रामायण के चित्र निम्न कथा-प्रसंगों से सम्बद्ध हैं – सीता तथा लक्ष्मण सहित राम का वन की ओर प्रस्थान तथा अन्तःपुर में राम के वियोग में दशरथ के मूर्छित होने का दृश्य। ये दोनों ही दृश्य एक ही चित्र में अंकित हैं। दूसरा चित्र सीता और लक्ष्मणसहित राम को वनगमन करते दिखाया गया है। इसके अतिरिक्त सीता-हरण, रावण-जटायु युद्ध, सीता की खोज करते राम तथा लक्ष्मण, राम-सुग्रीव मिलन, संजीवनी बूटी ले जाते समय हनुमान् का भरत से मिलन, सीता की अग्निपरीक्षा (द्रष्टव्य चित्र संख्या–८) तथा लंकाविजय के पश्चात् सीतासहित राम का वानरसेना के साथ अयोध्या की ओर प्रयाण करना आदि चित्र भी उल्लेखनीय हैं। इन सभी चित्रों में अंकित मानवाकृतियों के प्रतिरूपण और उनके रेखांकन के साथ ही साथ, वृक्षों, चट्टानों, जल आदि के चित्रण में जहाँ मुगलकालीन अकबर की शाही चित्रशैली का प्रभाव स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है वहीं इन रामायण चित्रों में, मानवाकृतियों की वेशभूषा तथा उनके उन्मुक्त वातावरण आदि में भारतीय प्रभाव परिलक्षित होता है जो इन चित्रों को अकबर के शाही चित्रों से अलग करते हैं। यही नहीं, इन रामायण चित्रों में दूरी-भ्रम का आभास तथा पारदर्शीय विविध रंगों का प्रयोग आदि भी मुगल चित्रशैली की ही देन है।

अकबरकालीन मुगल शैली के चित्रकारों के अतिरिक्त मालवा, राजस्थानी विशेषकर –मेवाड़ी तथा बीकानेरी, और पहाड़ी शैली के चित्रकारों का भी वाल्मीकि रामायण प्रिय विषय रहा है। इन शैलियों में चित्रित सैकड़ों चित्र देश-विदेश के कई प्रमुख संग्रहालयों में आज भी संकलित हैं।

मध्य भारत के मालवा क्षेत्र में १७वीं शती ईस्वी में विकसित चित्रशैली को कलाविदों ने "मालवा शैली" के नाम से सम्बोधित किया है। इसके चित्रकारों का एक प्रिय विषय, वाल्मीकि रामायण की कथा-वस्तु भी रहा है। इस आर्ष महाकाव्य से सम्बद्ध दो चित्रमालाओं का निर्माण, जो क्रमशः १६३० से १६४० तथा १६८० से १६९० ई. के मध्य हुआ, उल्लेखनीय है। भारत कलाभवन, वाराणसी, राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली, लॉस एन्जिल्स काउन्टी म्यूजियम ऑफ आर्ट, केलिफोर्निया (यू.एस.ए.), श्री गोपीकृष्ण कानोडिया संग्रह तथा डब्ल्यू.जी. आर्चर संग्रह आदि में इस शैली के रामायण चित्र संगृहित

हैं। इन चित्रों में राम के जीवन से सम्बन्धित विभिन्न घटनाओं को बहुत ही सुन्दर एवं आकर्षक ढंग से चित्रकार ने चित्रित करने की चेष्टा की है। इनमें प्रयुक्त आलंकारिकता इवं इसके प्रतीकात्मक स्वरूप के साथ चटक रंगों की सपाट पृष्ठभूमि ही इन रामायण-चित्रों का प्रमुख वैशिष्ट्य है। इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि मालवा शैली के इन रामायण-चित्रों के संयोजन एवं प्रस्तुतीकरण में जहाँ स्थानीय तथा क्षेत्रीय परम्परागत तत्त्वों का प्रभाव दिखाई पड़ता है, वहीं पूर्ववर्ती अपभ्रंश चित्रशैली के भी कुछ तत्त्वों का इस शैली में हमें दर्शन होता है। भारत कलाभवन संग्रह में संकलित मालवा शैली के रामायण चित्रावली (१६३०-१६४० ई.) के एक चित्र जिसमें कबन्ध नामक राक्षस को राम और लक्ष्मण से युद्ध करते दर्शाया गया है उल्लेखनीय है। इस चित्र में पहाड़, वृक्षों तथा बाँयी ओर के चौतरे के संयोजन में अलंकरण-प्रवृत्ति दिखाई पड़ती है। चित्र में राम और लक्ष्मण को चौतरेनुमा मंच पर दिखाकर तथा पृष्ठिका में सपाट लाल रंग को प्रयुक्त कर, चित्रकार ने उनके अतिमानवीय स्वरूप को प्रतीकात्मक रूप में प्रस्तुत करने की चेष्टा की है। वहीं दाँयी ओर के दृश्य में वृक्षों और पहाड़ के साथ नीले रंग की पृष्ठिका पर कबन्ध राक्षस की अंकित मुद्रा में गतिशीलता दिखाने का उसने प्रयास किया है। (द्रष्टव्य चित्र - संख्या-६)। इस चित्रमाला के लंकाकाण्ड से सम्बद्ध युद्ध-प्रसंगों के चित्रों में वानर और राक्षसों के हाव-भावों, उनके क्रिया-कलापों में भी हमें प्रचण्ड गतिशीलता का आभास होता है। रामायणविषयक इसी शैली की दूसरी चित्रावली के दृश्यों के प्रस्तुतीकरण एवं उनके संयोजन में प्रथम चित्रावली की अपेक्षा कुछ अधिक जटिलता दृष्टिगोचर होती है।

मालवा शैली के चित्रकारों के ही समान राजस्थानी, विशेषकर मेवाड़ी चित्रकारों का भी प्रिय विषय वाल्मीकि रामायण रहा है। १७वीं शती के मध्य मेवाड़ के महाराणा जगत सिंह तथा महाराणा राजसिंह के प्रश्रय में मेवाड़ के प्रमुख दो चित्रकारों-साहबदीन तथा मनोहर ने वाल्मीकि रामायण के सातों काण्डों के लगभग ४०० चित्र बनाये, जो वर्तमान समय में देश-विदेश के संग्रहालयों-प्रिन्स ऑफ वेल्स संग्रहालय, मुम्बई में बालकाण्ड के ७६, ब्रिटिश लाइब्रेरी, लन्दन में-अयोध्याकाण्ड के ६८, किष्किन्धाकाण्ड के ३४, युद्धकाण्ड के ८८ तथा उत्तरकाण्ड के ६२ चित्र, राजस्थान ओरिएन्टल रिसर्च इन्स्टीच्यूट, उदयपुर में - अरण्यकाण्ड के ३६ तथा इण्डिया आफिस लाइब्रेरी, लन्दन में - सुन्दरकाण्ड के ३४ चित्र संकलित हैं। ये सभी चित्र १६४९ ई. से १६५३ ई. के मध्य निर्मित हुए हैं। रामायण के युद्धकाण्ड का एक सचित्र पन्ना, जो ब्रिटिश लाइब्रेरी में संगृहीत है, उसका संक्षिप्त विवरण यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है (द्रष्टव्य चित्र सं. १०)। इस चित्र में चित्रकार साहबदीन ने सीतासहित वनवास से अयोध्या लौटकर आये श्रीराम का स्वागत करते हुए अयोध्यावासियों को चित्रित किया है। सम्पूर्ण चित्र को दो दृश्यों में विभाजित करते हुए भी चित्रकार ने उनमें एक सामञ्जस्य स्थापित किया है। दाँये दृश्य में हाथियों पर बैठे राजपुरुषों के साथ, अश्वरथ पर विराजमान राम और सीता का अयोध्या के राजप्रासाद में प्रवेश करने के दृश्य को अंकित किया है, अयोध्यावासी उनका स्वागत कर रहे हैं। वहीं

बाँयी ओर, राजप्रासाद के भीतर का दृश्य दिखाया है, जहाँ राम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न और सीता द्वारा कौसल्या, कैकयी व सुमित्रा, तीनों माताओं को प्रणाम करते दिखलाया गया है। यहाँ दोनों ही दृश्यों के संयोजन में सन्तुलन स्थापित करने का प्रयास किया है। आकृतियों का रेखांकन, उनका प्रतिरूपण तथा चित्र में प्रयुक्त रंग-योजना बड़ी उत्कृष्ट एवं आकर्षक है, जो मेवाड़ शैली की परिपक्वता और श्रेष्ठता की ओर संकेत करती है। इसके अतिरिक्त महाराणा जय सिंह तथा महाराणा संग्राम सिंह के शासनकाल में भी वाल्मीकि रामायण के चित्रों का निर्माण हुआ, जिनमें उत्तरकाण्ड की सचित्र प्रति (१६८८ ई.), जो महाराजा जयपुर के संग्रह में सुरक्षित है तथा १७१२ ई. की बालकाण्ड की सचित्र प्रति जिसमें २०१ चित्र संकलित हैं। ब्रिटिश लाइब्रेरी, लन्दन में संगृहीत हैं जो उल्लेखनीय हैं। मेवाड़ शैली के अतिरिक्त बीकानेर शैली में भी वाल्मीकि रामायण से सम्बद्ध चित्रों का अंकन हमें उपलब्ध होता है। इस शैली की फारसी में अनूदित रामायण की एक सचित्र प्रति राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली में संकलित है। इस प्रति के कुछ चित्रों को डॉ. पी. बैनर्जी ने अपनी पुस्तक "राम इन इण्डियन लिट्रेचर आर्ट एण्ड थॉट्स" के भाग-२ में प्रकाशित किया है। इन चित्रों के संयोजन में हमें जटिलता नहीं दिखाई पड़ती। फारसी में अनूदित रामायण के इन चित्रों को श्री बैनर्जी ने १७वीं शती के उत्तरार्द्ध का माना है।

वाल्मीकि रामायण का अंकन पहाड़ी चित्रकला की विभिन्न शैलियों-बसोहली, कुल्लू, चम्बा, बिलासपुर, गुलेर, कांगड़ा तथा गढ़वाल आदि में भी उपलब्ध होता है। इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि हिमालय के इस पहाड़ी क्षेत्र में १७वीं शती के उत्तरार्द्ध से १९वीं शती के लगभग दूसरे दशक के बीच चित्रकला विकसित हुई। इसका आरम्भ बसोहली के राजा संग्रामपाल (१६३५-१६७३ ई.) के समय से माना जाता है और इसके आरम्भिक उदाहरण भी बसोहली शैली के रूप में हमें प्राप्त होते हैं। कुछ समय पश्चात् बसोहली राज्य के कुछ चित्रकार अन्य पहाड़ी राज्यों में जाकर बसे तथा वहाँ उन्होंने क्षेत्रीय एवं स्थानीय परम्परागत तत्त्वों को ग्रहण कर नई शैली का निर्माण किया जिसके फलस्वरूप उन राज्यों की चित्रकला में भी बसोहली शैली का कुछ प्रभाव हमें दिखाई पड़ता है। बसोहली चित्रशैली के प्रभाव को कुल्लू राज्य के शांग्री नामक स्थान से प्राप्त रामायण के चित्रों में स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। कुल्लू शैली के शांग्री रामायण के चित्रों का संग्रह विभिन्न संग्रहालयों-नेशनल म्यूजियम, नई दिल्ली में १६८ चित्र, गोपीकृष्ण कानोडिया संग्रह, कलकत्ता में-२ चित्र, भारत कलाभवन, वाराणसी में-६ चित्र, बिन्नी संग्रह, ब्रुकलीन में-९ चित्र तथा विक्टोरिया एण्ड एलवर्ट म्यूजियम, लन्दन में २ चित्र संगृहीत हैं। ये सभी चित्र कुल्लू के राजा जगत सिंह तथा बिंदी सिंह के शासनकाल में १६९०-१७१० ई. के मध्य बने। भारत कलाभवन, वाराणसी के संग्रह का शांग्री रामायण का चित्र "विवाहोपरान्त मिथिला से अयोध्या जाते समय राम की परशुराम से भेंट" (द्रष्टव्य-चित्र सं.-११) विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। प्रस्तुत चित्र में, विवाहोपरान्त मिथिला से अयोध्या वापस लौटते समय मार्ग में, राम तथा अन्य बारातियों के समक्ष क्रोधित मुद्रा में खड़े

परशुराम का चित्रकार ने अंकन किया है। उनकी तनी हुई गर्दन, उक्त भाव को ही केवल नहीं दर्शा रही है बल्कि चित्रकार ने उक्त दृश्यांकन को पीले रंग की पृष्ठभूमि पर चित्रित कर, प्रतीकात्मक रूप में परशुराम की क्रोधाग्नि के तेज को दिखाने की चेष्टा की है। यही नहीं, उसने परशुराम की क्रोधाग्नि के तेज से भयभीत होकर विपरीत दिशा में भागते हिरणों और आकाश में उड़ते पक्षियों के समूह के संकेतों द्वारा भी इसे और अधिक स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है। यहाँ वह पृष्ठिका में प्रयुक्त पीले रंग की तुलना में आकाश में, बाँयी ओर बहुत ही छोटे आकार में सूर्य को अंकित कर इस बात का भी संकेत करता दिखाई पड़ता है कि परशुराम की क्रोधाग्नि के तेज के समक्ष सूर्य का तेज भी निस्तेज है। इस प्रकार का प्रतीकात्मक चित्रांकन कुल्लू शैली के इस चित्रकार का अपना मौलिक वैशिष्ट्य प्रतीत होता है। मानवाकृतियों के चेहरों की बनावट, उनका रेखांकन, पृष्ठिका में प्रयुक्त सपाट रंग-योजना आदि में यहाँ बसोहली शैली का प्रभाव स्पष्ट रूप में परिलक्षित होता है।

कुल्लू शैली के शांग्री रामायण के चित्रों के अतिरिक्त कांगड़ा शैली में रामायण से सम्बद्ध लगभग ७०२ रेखाचित्रों की चित्रमाला, भारत कलाभवन, वाराणसी में भी संकलित है। ये रेखाचित्र प्रसिद्ध पहाड़ी चित्रकार राँझा द्वारा निर्मित १९वीं शती के आरम्भिक काल के हैं। इन शैलियों के अतिरिक्त चम्बा शैली के बालकाण्ड और अयोध्याकाण्ड से सम्बद्ध लगभग १२० रेखाचित्र (भूरिसिंह म्यूजियम, चम्बा तथा श्री जगदीश मित्तल संग्रह, हैदराबाद), युद्धकाण्ड से सम्बन्धित विलासपुर शैली में चित्रित दो चित्र (बड़ोदा म्यूजियम, एन.सी. मेहता संग्रह, अहमदाबाद), गुलेर-कांगड़ा शैली में चित्रित युद्धकाण्ड के कथा-प्रसंगों से सम्बन्धित चित्र जो म्यूजियम ऑफ फाइन आर्ट्स, बोस्टन, क्लीवलैण्ड म्यूजियम ऑफ आर्ट क्लीवलैण्ड तथा विक्टोरिया एण्ड एलवर्ट म्यूजियम, लन्दन में संकलित है, जो उल्लेखनीय है। गुलेर शैली में अंकित लगभग १७२५ ई. का एक चित्र जो म्यूजियम ऑफ फाइन आर्ट्स, बोस्टन में संगृहित है, उसके शैलीगत वैशिष्ट्य के विवरण को यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है (देखिए चित्र सं.-१२)।

प्रस्तुत चित्र के अग्रभाग में, नीचे की ओर अंकित समुद्र के किनारे, दाँयी ओर वानरी सेना के व्यूह के मध्य योद्धाओं की वेशभूषा में बैठे राम तथा लक्ष्मण विभीषण से वार्तालाप करते दिखाए गये हैं। उनके समीप बैठे सुग्रीव, जामवन्त, हनुमान् आदि सेनानायक तथा वानर-समूह बड़े ही मनोवेग से राम और विभीषण की वार्ता को सुन रहे हैं। वहीं कुछ वानरों ने रावण द्वारा भेजे गये गुप्तचर शुक को पकड़ लिया है जिसे मुड़कर कुछ वानरों और भालुओं का समूह देख रहा है। राम के द्वारा गुप्तचर शुक को छोड़ दिये जाने पर, आकाशमार्ग से लंका के राजप्रासाद की ओर जाते हुए चित्रकार ने चित्रित किया है। बाँयी ओर लंकाधिपति रावण के राजप्रासाद का अंकन है, जिसके भीतरी भाग में रावण का दरबार दिखाया गया है। इस चित्र में जहाँ दाँयी ओर के दृश्य का संयोजन वृत्ताकार रूप में चित्रकार ने किया है, वहीं बाँयी ओर, लंका के राजप्रासाद के वास्तु-संयोजन के

स्वरूप को लम्बवत् रूप में दर्शाया है। यही नहीं, उसने राजमहल के बाह्य दीवारों तथा दाँये दृश्य की भूमि को सुनहरे रंग में चित्रित कर, स्वर्णनिर्मित लंका का भी आभास देने का सफल प्रयास किया है। आकृतियों की भावाभिव्यक्ति को, उनके क्रिया-कलापों तथा विभिन्न मुख-मुद्राओं के माध्यम से दर्शाने में भी चित्रकार पीछे नहीं रहा है। चित्र में सधा हुआ रेखांकन, दृश्य-संयोजन तथा प्रयुक्त रंग-योजना में हमें मुगल शैली का कुछ प्रभाव दिखाई पड़ता है।

इसी सन्दर्भ में यहाँ यह भी उल्लेख करना समीचीन होगा कि वाल्मीकि रामायण की कथा-वस्तु के अतिरिक्त भारतीय चित्रकारों ने रामकथा से सम्बद्ध अन्य ग्रन्थों– तुलसीदासकृत रामचरितमानस, कम्बन् रामायण, माधव स्वामीकृत मराठी रामायण, अध्यात्मरामायण आदि पर भी चित्र बनाये। यही नहीं २०वीं शती में राजा रविवर्मा, जामिनी राय, एम.एफ. हुसैन जैसे आधुनिक चित्रकारों ने भी रामकथाविषयक कुछ महत्त्वपूर्ण कथा-प्रसंगों को चित्रित किया है।

रामायण के समान ही महाभारत से सम्बद्ध कतिपय कथा-प्रसंगों को भारतीय कलाकारों ने अपना विषय बनाया और मूर्तिशिल्प तथा चित्रों के माध्यम से उन्हें अंकित किया । यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि रामायण की तुलना में इस महाकाव्य के कथा-प्रसंगों को कम महत्त्व दिया गया। भारतीय मूर्तिशिल्प में महाभारत के कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन गुप्तकाल की ५वीं शती ईस्वी से ही हमें मिलना प्रारम्भ होते हैं। इस काल का अहिच्छत्रा से प्राप्त मृण्मय फलक, जिनमें कौरव तथा पाण्डवों के युद्ध का एक दृश्य उत्कीर्ण है, विशेषरूप से उल्लेखनीय है। इस फलक के मध्य में युधिष्ठिर और जयद्रथ को युद्धरत दिखाया गया है। गढ़वा नामक एक अन्य स्थान से भी प्राप्त एक द्वाराग्रकाष्ठ पर भी महाभारत की कथा का एक अन्य प्रसंग उत्कीर्ण मिला है, जिसमें कृष्ण और अर्जुन की उपस्थिति में भीम और जरासंध को युद्ध करते हुए दिखाया गया है।

गुप्तकाल के पश्चात् सातवीं शती ईस्वी से लेकर लगभग १३ वीं शती के मध्य तक दक्षिण भारत में पल्लव, चालुक्य, चोल राष्ट्रकुट तथा होयसल आदि राजवंशों के राजाओं के प्रश्रय में निर्मित मन्दिरों के शिल्पकारों ने मन्दिरों की बाह्य दीवारों पर इस महाकाव्य के दृश्यों को उत्कीर्ण किया है। वहीं उत्तरी भारत में उड़ीसा, राजस्थान, मध्यप्रदेश, गुजरात आदि में बने कुछ मन्दिरों में भी महाभारत के कथा-प्रसंगों के दृश्य हमें मिलते हैं जिनका संक्षिप्त विवरण यहाँ प्रस्तुत करना समीचीन प्रतीत होता है। दक्षिण भारत के पल्लव ने ७ वीं- ८वीं शती के मध्य महाबलिपुरम् एवं कांचीपुरम् में अनेक मन्दिरों और रथ-स्थापत्यों का निर्माण करवाया जो वैष्णव, शैव तथा शाक्त धर्मो से सम्बद्ध थे। इन मन्दिरों में इन धर्मो से सम्बन्धित अनेक मूर्तियाँ भी हमें उपलब्ध होती हैं। कांचीपुरम् के कैलाशनाथ मन्दिर में शिव के विविध रूपों के अन्तर्गत महाभारत के अर्जुनानुग्रहकथा-प्रसंग को भी उत्कीर्ण किया है जिसमें किरात के वेश में शिव अर्जुन से मिलते हैं। महाभारत के इस कथा-प्रसंग के अतिरिक्त इन पल्लव राजाओं ने इस महाकाव्य के प्रमुख पात्र, पाण्डवों-धर्मराज

युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, सहदेव तथा द्रौपदी के नाम से रथ स्थापत्यों का भी निर्माण करवाया था, जो पल्लव कला के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। लगभग इसी काल में चालुक्यों द्वारा निर्मित महाकूटेश्वर और पट्टडकल के विरूपाक्ष, पापनाथ तथा मल्लिकार्जुन मन्दिरों में भी महाभारत से सम्बद्ध निम्न कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन हमें उपलब्ध होता है- पंच पाण्डव, सुभद्राहरण, दुर्योधन को राजसभा में, चौसर के खेल में धर्मराज युधिष्ठिर के पराजित होने पर पाण्डवों तथा द्रौपदी के निरुपाय स्थिति का अंकन, वैशम्पायन सरोवर में दुर्योधन, चक्रव्यूह में फंसे अभिमन्यु का दृश्य, किरातार्जुन-प्रसंग तथा भीम और दुर्योधन के गदायुद्ध से सम्बन्धित दृश्य प्रमुख हैं। ऐलोरा के कैलाशनाथ मन्दिर की चित्र संख्या १६ में रामायण तथा कृष्णलीला के कथा-प्रसंगों के साथ महाभारत के भी कतिपय कथा-प्रसंगों के दृश्य- अर्जुन तपस्या, अर्जुनानुग्रह, अभिमन्यु के चक्रव्यूह में प्रवेश करने का दृश्य तथा कौरव-पाण्डवों का युद्ध-दृश्य उत्कीर्ण हैं, जो राष्ट्रकूट कला के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। १२ वीं-१३वीं शती में दक्षिण के होयसल राजाओं ने भी अनेक मन्दिरों का निर्माण करवाया जिनमें हेलेविड, बेलूर और सोमनाथपुर के मन्दिर प्रमुख हैं। हेलेविड के होयसलेश्वर तथा शानलेश्वर मन्दिरों में विशेषरूप से महाभारत के भीष्मपर्व, द्रोणपर्व तथ कर्णपर्व आदि के महत्त्वपूर्ण कथा-प्रसंग प्रस्तर-फलकों के रूप में उत्कीर्ण हैं जिनमें द्रौपदी-स्वयंवर में अर्जुन का मीननेत्र-भेदन, अर्जुन-कर्णयुद्ध, अर्जुन-भीष्मयुद्ध, अभिमन्यु का चक्रव्यूह में प्रवेश, शरशय्या पर भीष्म, दुःशासन द्वारा राजसभा में द्रौपदी का चीर-हरण, भीम द्वारा दुःशासन का वध और उसके रक्त से द्रौपदी के केश धोने का दृश्य, धर्मराज युधिष्ठिर का चौसर खेलने का दृश्य आदि उल्लेखनीय है।

दक्षिण भारतीय उपर्युक्त मन्दिरों के अतिरिक्त राजस्थान के किराडू के एक शिव-मन्दिर में शरशय्या पर लेटे भीष्म का अंकन मिलता है। ११वीं शती के गुजरत के मोढेरा के सूर्य-मन्दिर के सभामण्डप में भी महाभारत से सम्बद्ध कुछ प्रमुख कथा-प्रसंगों का अंकन उपलब्ध होता है जिनमें प्रमुख-भीम द्वारा अपनी शारीरिक शक्ति का प्रदर्शन, द्रौपदी-स्वयंवर में अर्जुन का मीननेत्र-भेदन, अर्जुन-दुर्योधन-युद्ध, भीम का दुर्योधन एवं दुःशासन से गदायुद्ध तथा भीष्म के शरशय्या पर लेटने का दृश्य आदि है। उड़ीसा के भुवनेश्वर स्थित शत्रुघ्नेश्वर, स्वर्णजालेश्वर एवं वैतालदेउल मन्दिरों के अतिरिक्त जगन्नाथ मन्दिर में भी महाभारत से सम्बद्ध कुछ दृश्यों का अंकन मिलता है।

भारतीय मूर्ति-शिल्पकारों के समान चित्रकारों ने भी इस महाकाव्य से सम्बन्धित कुछ पर्वों के कथा-प्रसंगों को लेकर चित्रों का निर्माण मध्यकाल में किया है। १६वीं शती ईस्वी की महाभारत में आरण्यकपर्व पर चित्रित एक सचित्र पोथी, जो एशियाटिक सोसाइटी, मुम्बई के संग्रह में संकलित है और जिसका विवरण जे.पी. लॉस्टी ने अपनी पुस्तक "द आई ऑफ द बुक इन इण्डिया" में दिया है, उल्लेखनीय है। आरण्यकपर्व की उक्त सचित्र पोथी के विवरण के साथ उन्होंने एक चित्र भी प्रकाशित किया है जिसमें युधिष्ठिर एवं लोमश ऋषि के संवादसहित भगीरथ-तपस्या के कथा-प्रसंग को भी दिखाया गया है।

इस सचित्र पोथी की पुष्पिका में १५७३ संवत् वर्ष दिया गया है। इस पोथी के अतिरिक्त महाभारत की फारसी में अनूदित 'रज्मनामा' ग्रंथ तथा महाभारत के खिलपर्व 'हरिवंशपुराण' पर भी अकबरकालीन मुगलशैली के चित्र उपलब्ध होते हैं। जैसा कि पहले इसी लेख में चर्चा की जा चुकी है कि मुगल सम्राट् अकबर ने रामायण, योगवासिष्ठ, महाभारत तथा हरिवंशपुराण जैसे हिन्दू धर्म से संबन्धित ग्रंथों का न केवल फारसी में अनुवाद करवाया बल्कि इन ग्रंथों को अपने शाही चित्रकारों द्वारा भी चित्रित करवाया। यही नहीं, उसने अपने मनसबदारों और दरबारियों को भी इन ग्रंथों को चित्रित करवाने का आदेश दिया। महाभारत के फारसी अनुवाद 'रज्मनामा' की एक सचित्र पोथी, जो १५८६ ई. में चित्रित हुई थी, जयपुर के महाराजा पैलेस म्यूजियम में संगृहीत है। रज्मनामा की उक्त सचित्र पोथी के दो चित्र-चौपड़ के खेल में युधिष्ठिर की हार और दुःशासन द्वारा द्रौपदी का चीर-हरण से सम्बन्धित कथा-प्रसंग का दृश्य (द्रष्टव्य चित्र संख्या-१३) तथा दूसरा चित्र भीष्म से युद्ध करने हेतु आज्ञा माँगते हुये पाण्डव आदि के दृश्य से सम्बन्धित है। (द्रष्टव्य चित्र संख्या-१४)। ये दोनों ही चित्र क्रमशः महाभारत (रज्मनामा) के सभापर्व तथा भीष्मपर्व से सम्बद्ध हैं। प्रथम चित्र में धृतराष्ट्र की राजसभा में शकुनि के साथ युधिष्ठिर एवं अन्य पाण्डव चौसर खेलते हुए अंकित किये गये हैं। यह दृश्य चित्र के मध्यभाग में चित्रित है। वहीं चित्र के अग्रभाग में दुर्योधन के आदेश से, दुःशासन द्वारा द्रौपदी का वस्त्र-हरण करने का प्रयास करते हुये दर्शाया गया है। पृष्ठिका में दाँयी ओर अंकित सभा में उपस्थित पुरुष-समूह तथा अग्रभाग में अंकित कुछ स्त्री एवं पुरुषों को उक्त दृश्य देखकर अपनी विविध भाव भंगिमाओं के द्वारा प्रतिक्रियाएँ व्यक्त करते दिखाया गया है। चित्र में अंकित सभी मानवाकृतियों की भावभंगिमाओं तथा उनके क्रिया-कलापों में गतिशीलता का आभास चित्रकार ने दर्शाने की चेष्टा की है। चित्र के संयोजन में आकाशीय परिदृश्यालोक (एरियल परस्पेक्टीव) दूरी भ्रम का आभास, मानवाकृतियों का रेखांकन और प्रतिरूपण तथा रंग-योजना आदि में अकबर की मुगलशाही चित्रशैली का वैशिष्ट्य परिलक्षित होता है। दूसरे चित्र में मुख्य दृश्य को केन्द्र में दर्शाया है। इसमें बाँयी ओर कौरवों की सेना के आगे रथ में बैठे भीष्म के समीप जाकर, युधिष्ठिर तथा अन्य पाण्डवों द्वारा उन्हें प्रणाम करते दिखाया गया है। उनसे कुछ पीछे की ओर हटकर श्रीकृष्ण और पाण्डव-सेना उक्त दृश्य को देख रही है। चित्रकार ने पृष्ठिका में, विशाल वृक्ष का अंकन कर न केवल उक्त दृश्य की महत्ता को बढ़ाया है बल्कि इसके अंकन के माध्यम से मुख्य दृश्य की ओर दर्शक का ध्यान आकर्षित करने के अपने उद्देश्य में भी वह सफल रहा है।

रज्मनामा की उक्त शाही सचित्र प्रति के अतिरिक्त इस महाकाव्य की मुगल लोकशैली में कुछ अन्य सचित्र प्रतियाँ भी बनीं, जिनमें १००७ हिजरी संवत् (१५९८ ई.) की ब्रिटिश लाइब्रेरी की प्रति, तथा सन् १६१६ ई. के लगभग चित्रित एक अन्य सचित्र प्रति, जिसका एक चित्र माइलो सी. बीच की पुस्तक "राजपूत पेंटिंग एट बूँदी एण्ड कोटा" में प्रकाशित है उल्लेखनीय है, इसी संदर्भ में यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि अकबर ने महाभारत के

साथ, इसके खिलपर्व 'हरिवंशपुराण' जो श्रीकृष्ण के कथा-प्रसंगों से सम्बद्ध है, को स्वतंत्र रूप से चित्रित करवाया। इसका एक सचित्र पन्ना, जिसमें गर्दभ रूप में धेनुकासुर का वध करते बलराम को चित्रित किया है,(द्रष्टव्य चित्र सं.-१५)। इसके अतिरिक्त महाभारत की एक अन्य सचित्र प्रति, जो ११७५ हिजरी (१७६१ ई.) की है, ब्रिटिश लाइब्रेरी, लन्दन में संगृहीत है। इस सचित्र पोथी में कार्ड के आकार के १३४ चित्र संकलित हैं।

मुगल चित्रशैली के अलावा राजस्थानी विशेषकर मेवाड़ी शैली तथा पहाड़ी शैली की मंडी, काँगड़ा, गढ़वाल आदि उपशैलियों में भी महाभारत के लघुचित्र मिलते हैं। सन् १६८०-१६९८ई. के मध्य बनी मेवाड़ शैली की एक सचित्र पोथी जिसमें ३१३७ चित्र हैं, राजकीय संग्रहालय, उदयपुर में सुरक्षित है। विक्टोरिया एण्ड एलवर्ट म्युजियम, लन्दन में इस आर्ष महाकाव्य के दो चित्र-"शरशयया पर लेटे भीष्म" तथा राजप्रासाद में जागरण प्रमुख हैं। इस महाकाव्य के कुछ उपाख्यानों एवं प्रकरणों का स्वतंत्र रूप से भी अंकन प्राप्त होता है, जिनमें विशेष रूप से 'भगवद्गीता' और 'नल-दमयन्ती' उपाख्यान आदि उल्लेखनीय हैं।

इन दोनों महाकाव्यों का प्रभाव भारतवर्ष की साहित्य, कला एवं सांस्कृतिक चेतना तक ही सीमित न रहा बल्कि एशिया के सुदूर दक्षिण-पूर्व के भू-भाग में स्थित जावा, सुमात्रा, बोर्नियों, बाली, मलेशिया, कम्बोडिया आदि द्वीप-समूहों की सामाजिक एवं सांस्कृतिक चेतना पर भी व्यापक रूप से पड़ा, जो आज भी वहाँ परिलक्षित होता है। इसी संदर्भ में यहाँ यह भी उल्लेख करना आवश्यक प्रतीत होता है कि व्यापारियों और बौद्ध धर्म के प्रचारकों के माध्यम से भारतीय संस्कृति का प्रभाव इन द्वीप समूहों में ही केवल नहीं हुआ बल्कि सम्पूर्ण एशिया के विशाल भू-भाग में, दूसरी-तीसरी शती ईस्वी के पूर्व ही फैल चुका था। कालान्तर में बौद्ध धर्म के अतिरिक्त ब्राह्मण धर्म का भी वहाँ प्रचार-प्रसार हुआ जिसके फलस्वरूप ९ वीं शती से १२ वीं शती ईस्वी के मध्य वहाँ के हिन्दू राजाओं द्वारा ब्राह्मण धर्म से सम्बन्धित अनेक देवी-देवताओं के मन्दिरों का निर्माण हुआ। इनमें से कई मन्दिरों में 'रामायण' एवं 'महाभारत' के कई कथा-प्रसंगों को मूर्तिशिल्प के रूप में स्थान प्राप्त हुआ जो बृहत्तर भारतीय कला के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। इण्डोनेशिया ९वीं शती ईस्वी के लगभग शैलेन्द्र शासकों द्वारा निर्मित प्रम्बनम का शिव मन्दिर विशेष रूप से उल्लेखनीय है, जिसमें रामायण से सम्बद्ध कई कथा-प्रसंगों को प्रस्तर-फलकों के रूप में उत्कीर्ण किया गया है। इसी मन्दिर के एक प्रस्तर-फलक-"हनुमान् द्वारा लंका दहन" की यहाँ विशेष रूप से चर्चा की जा रही है (द्रष्टव्य चित्र सं.-१६)। प्रस्तुत दृश्य को चार आयताकार प्रस्तर-खण्डों पर उकेरकर एक बड़े प्रस्तर-फलक का रूप दिया गया है। इसमें दाँयी ओर वानररूपी हनुमान् की पूँछ पकड़े राक्षसों का अंकन है, वहीं बाँयी ओर अपनी पूँछ में लगी आग से लंका के भवनों को जलाने का प्रयास करते हनुमान् को दर्शाया है।

भयभीत होकर राक्षस सैनिकों को भागते हुए भी दिखाया गया है। इस दृश्य में उत्कीर्ण आकृतियों के क्रिया-कलापों में जहाँ गत्यात्मकता का सशक्त आभास होता है, वहीं उनकी भावाभिव्यक्ति में भी शिल्पकार काफी सफल रहा है।

कम्बोडिया में भी भारतीय संस्कृति एवं कला का व्यापक प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। इसकी प्राचीन राजधानी अंगकोरवाट में बौद्ध धर्म के साथ ही साथ ब्राह्मण धर्म का स्पष्ट प्रभाव वहाँ की कला में दिखाई पड़ता है। यहाँ ख्मेर राजवंश के शासनकाल में अनेक हिन्दू मन्दिरों का निर्माण हुआ, जिसमें वन्तेयश्री का मन्दिर विशेष रूप से उल्लेखनीय है। यह मन्दिर १२वीं शती ईस्वी के लगभग निर्मित हुआ था। इसमें 'रामायण' और 'महाभारत' दोनों ही महाकाव्यों से सम्बद्ध कई कथा-प्रसंगों का उत्कीर्णन मिलता है। इस मन्दिर के एक प्रस्तर-फलक पर उकेरे गये रामकथा से सम्बद्ध वालि-सुग्रीवयुद्ध तथा अपने बाण से राम द्वारा वालि को मारने के दृश्य की यहाँ विवेचना प्रस्तुत की जा रही है (द्रष्टव्य चित्र सं. १७)। इस सम्पूर्ण कथा-प्रसंग को मन्दिर के बाह्य दीवार पर बने अलंकृत मेहराब के भीतर एक प्रस्तर-फलक के रूप में दिखाया गया है। वालि-सुग्रीवयुद्ध का मुख्य दृश्य इस फलक के केन्द्र में उत्कीर्ण किया गया है। उसके बाँयी ओर, वालि पर बाण चलाते हुए तापस वेश में राम को दिखाया गया है। उनके समीप ही बैठे लक्ष्मण अपने दाहिने हाथ के संकेत से वालि को इंगित करते दर्शाये गये हैं। फलक में दाँयी ओर बाण से घायल वालि भूमि पर गिरा हुआ है, जिसके समीप खड़ा सुग्रीव पलटकर देख रहा है। इस प्रस्तर-फलक के ऊपरी भाग में आकाश में गन्धर्वों को उड़ते हुए उत्कीर्ण किया गया है, जो उक्त दृश्य को देख रहे हैं। इन आकृतियों की मुखाकृति में जहाँ कम्बोडिया की कला की छाप दृष्टिगोचर होती है, वहीं आकृतियों के संयोजन, उनके शारीरिक अंगों के प्रतिरूपण, उनके क्रिया-कलापों आदि में पल्लवकालीन भारतीय कला की भी स्पष्ट छाप मिलती है। यही नहीं, स्याम तथा चम्पा देश (इण्डोचायना) के कुछ मन्दिरों के नाम महाभारत के पाण्डवों के नाम पर भी मिलते हैं।

स्थापत्य एवं मूर्तिशिल्प के अतिरिक्त बृहत्तर भारत के इस भू-भाग के साहित्य और उनकी लोक-कलाओं पर भी इन आर्ष महाकाव्यों का यथेष्ट प्रभाव प्राप्त होता है। विशेषकर इण्डोनेशिया की लोककला-पुत्तलिका नृत्य, अभिनय आदि के अलावा काष्ठशिल्प, मिट्टी के खेल-खिलौनों, कठपुतली, कढ़ाई-बुनाई के काम पर बने चित्रों के रूप में 'रामायण' और 'महाभारत' के कथानकों को दर्शाने की आज भी यहाँ परम्परा है।

इस प्रकार इन महाकाव्यों ने न केवल भारतीय संस्कृति को ही पूर्णरूपेण प्रभावित किया बल्कि बृहत्तर भारत की संस्कृतियों एवं कलाओं पर भी इनका व्यापक प्रभाव हमें परिलक्षित होता है।

चित्र सं. १ सीता-हरण (मृण्मूर्ति) शुंगकाल, दूसरी शती ई. पू. कौशाम्बी से प्राप्त; इलाहाबाद संग्रहालय में संगृहीत।

चित्र सं. २ ऋष्यशृंग के जन्म की कथा (प्रस्तर-फलक) शुंगकाल; दूसरी शती ई.पू. भरहुत से प्राप्त; इण्डियन म्यूजियम, कलकत्ता।

चित्र सं. ३ अहल्या-उद्धार (प्रस्तर-फलक) गुप्तकाल; ५वीं शती ई. ; देवगढ़ से प्राप्त राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्ली में संगृहीत।

चित्र सं. ४ शूर्पणखा की नासिका काटने की भंगिमा में लक्ष्मण (प्रस्तर-फलक) गुप्तकाल; ५वीं शती ई. देवगढ़; राष्ट्रीय संग्रहालय नई दिल्ली।

चित्र सं. ५ रावण-जटायु युद्ध (प्रस्तर-फलक) एलोरा मंदिर राष्ट्र कूट शैली ९वीं शती ई.।

चित्र सं. ६ ताड़का का वध करते राम (फारसी में अनूदित वाल्मीकि रामायण का पत्रा) मुगल शैली; प्रायः १५९८-९९ ई. फ्रियर आर्ट गैलरी, वाशिंगटन, यू.एस.ए. में संगृहीत।

चित्र सं. ७ राम-रावण युद्ध का दृश्य (फारसी में अनूदित वाल्मीकि रामायण का पन्ना) मुगल शैली; प्रायः १५९८-९९ ई. फ्रिवर आर्ट गैलरी वाशिंगटन यू. एस.ए. में संगृहीत।

चित्र सं. ८ सीता की अग्नि-परीक्षा (वाल्मीकि रामायण का पन्ना) मुगल लोक शैली; प्रायः १६०० ई. पंजी. सं. - ८०५६ ; भारत कलाभवन, का.हि.वि.वि; वाराणसी।

चित्र सं. ९ राम व रावण के सम्मुख कबन्ध राक्षस मालवा शैली ; प्रायः १६४० ई.
पंजी.सं. - ६८११ ; भारत कलाभवन संग्रह, वाराणसी।

चित्र सं. १० लंका विजय के पश्चात् राम का अयोध्या में प्रवेश (रामायण का सचित्र पत्रा) मेवाड़ शैली ; १७वीं शती का मध्य चित्रकार - साहबदीन ब्रिटिश लाइब्रेरी, लंदन के संग्रहालय में।

चित्र सं. ११ विवाहोपरान्त अयोध्या लौटते समय मार्ग में राम से परशुराम की भेंट (वाल्मीकि रामायण का चित्र) (कुल्लू - बसोहली शैली ; १८वीं शती ई.
पंजी. सं. - ११५०३ भारत कलाभवन संग्रह, वाराणसी

चित्र सं. १२ रावण के गुप्तचर शुक का राम की वानरी सेना द्वारा पकड़ा जाना तथा विभीषण से राम का वार्तालाप और शुक का वापस लंका के राजप्रासाद की ओर प्रस्थान। (रामायण के युद्धकाण्ड का दृश्य) गुलेर शैली ; १७२५ ई. म्यूजियम ऑफ फाइन आर्ट्स बोस्टन में संगृहीत।

चित्र सं. १३ चौपड़ खेल में युधिष्ठिर की हार तथा दुःशासन द्वारा द्रौपदी का चीर-हरण। (रज़्मनामा (महाभारत) का सचित्र पन्ना) मुगल शैली; प्रायः १५८८ ई., महाराजा पैलेस म्यूजियम, जयपुर में संगृहीत।

चित्र सं. १४ भीष्म से युद्ध हेतु अनुमति लेते हुए पांडव (रज़्मनामा (महाभारत) का सचित्र पन्ना) मुगल शैली; प्रायः १५८८ ई., महाराजा पैलेस म्यूजियम, जयपुर में संगृहीत।

चित्र सं. १५ बलराम द्वारा धेनुकासुर (गर्दभ रूप में) का वध (फ़ारसी में अनूदित हरिवंशपुराण का सचित्र पन्ना) मुगल शैली ; प्रायः १६वीं शती का उत्तरार्द्ध।

चित्र सं. १६ हनुमान् द्वारा लंकादहन (प्रस्तर-फलक) (इण्डोनेशिया के प्रम्बनम शिव मन्दिर का फलक) शैलेन्द्र शासकों द्वारा निर्मित; लगभग ९वीं शती ई.।

चित्र सं. १७ वालि-सुग्रीव युद्ध तथा राम द्वारा वालिवध का दृश्य (प्रस्तर-फलक) प्रायः ११वीं शती ई.; बेन्टेयश्रेयी मन्दिर, अंगकोरवाट।

# संदर्भित पुस्तकें


१. पी. बैनर्जी : राम इन इण्डियन लिट्रेचर, आर्ट एण्ड थॉट्स भाग-१ तथा भाग-२, १६८६

२. डॉ. मारुतिनन्दन तिवारी तथा डॉ. कमल गिरि : मध्यकालीन भारतीय मूर्तिकला, प्रकाशन वर्ष – १६६१ ई.

३. डगलस बैरट एण्ड बेसिल ग्रे : पेन्टिंग ऑफ इण्डिया, १६६३

४. राय कृष्णदास : भारत की चित्रकला

५. श्री ओ.पी. टण्डन : ट्रेजर्स ऑफ इण्डियन आर्ट इन भारत कलाभवन, प्रकाशन वर्ष १६८२

६. जुट्टा जैन नेडबाउर : द रामायण एन पहाड़ी मिनिएचर – १६८१

७. जे.पी. लॉस्टी : द आर्ट ऑफ द बुक इन इण्डिया – १६८२

८. कपिला मलिक वात्स्यायन : रामायण इन द आर्ट्स ऑफ एशिया, १६७५

६. शची रानी गुर्टू : भारतीय कला की रूपरेखा, १६७१

१०. वाल्मीकि रामायण (हिन्दी टीका सहित), गीता प्रेस, गोरखपुर।

११. महाभारत (हिन्दी टीका सहित), गीता प्रेस, गोरखपुर।

१२. एम.डी. खरे एण्ड डी. खरे : स्लेण्डर ऑफ मालवा पेन्टिंग, १६८३

१३. रज्मनामा : मेमोरियल्स ऑफ जयपुर एक्जिबिशन- वाल्यूम-४

# सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची

**अग्निपुराण** : महर्षि व्यास, अनु. तारणीश झा, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग
**अङ्किा संस्कारगीत** : राधावल्लभ शर्मा
**अद्वैतसिद्धि** : मधुसूदन सरस्वती, रत्ना पब्लिकेशन्स, वाराणसी
**अध्यात्मरामायण** : गीताप्रेस, गोरखपुर
**अनर्घराघव** : मुरारि, टीकाकार-रामचन्द्र मिश्र, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**अभिज्ञानशाकुन्तलम्** : कालिदास, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी
**अभिधानचिन्तामणि** : हेमचन्द्र, सं. हरगोविन्द शास्त्री प्र., चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**अभिनवभारती** : अभिनवगुप्त
**अमरकोश** : अमर सिंह, चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली
**अभिषेकनाटकम्**-भास (भासनाटकचक्र) सं., आचार्य बलदेव उपाध्याय, प्र., चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**अवधी लोकगीत हजारा** : डॉ. महेश प्रताप नारायण अवस्थी
**अष्टाध्यायी** : पाणिनि, प्र., रामलाल कपूर ट्रस्ट बहालगढ़, १६७७ ई.
**असमिया रामायण की भूमिका** : उपेन्द्र लेखारू
**असमीज लिटरेचर** : वी.के. वरुआ, पी.इ.एन. प्रकाशन
**आन द मीनिंग आफ महाभारत** : डॉ. वी.एस. सुक्थनकर
**आनन्दरामायण** : चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली
**आन्ध्र के लोकगीत** : डॉ. कर्ण राजशेष गिरि राव
**आश्चर्यचूडामणि** : शक्तिभद्र, सं., डॉ. रमाकान्त झा, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**आश्वलायन गृह्यसूत्र** : देवस्वामी, अड्यार लाइब्रेरी, मद्रास
**इण्डियन काव्य लिटरेचर** : ए.के. वार्डर
**इण्डियन लिटरेचर** : विण्टरनित्स
**इण्डियन सरपेण्ट लोर** : डॉ. जे.पी.एच. फोगल
**इतिहास की भारतीय परम्परायें** : गुरुदत्त
**उत्तरपुराण** : गुणभद्र, भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली १६६३, १६६५
**उत्तररामचरित** : भवभूति, प्र., चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**उदयसुन्दरी** : सोड्ढल
**ऋग्वेद** : सायणभाष्य (१) सं., मैक्समूलर
**ऋग्वेद** : सायणभाष्य (२) वैदिक संशोधन मण्डल, पूना १८५५-१८६० श.सम्वत्

ए कम्पेनियन टु संस्कृत लिटरेचर : एस.सी. बनर्जी
ए हिस्ट्री आफ द संस्कृत लिटरेचर : मैक्डानल
ए हिस्ट्री आफ द संस्कृत लिटरेचर : वरदाचारी
ए हिस्ट्री आफ पंजाबी लिटरेचर : डॉ. मोहन सिंह दीवाना
ए हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर : ए. बी. कीथ
ओड़िया लिटरेचर : जानकीवल्लभ मोहन्ति
कठोपनिषद् : शाङ्करभाष्य, गीताप्रेस, गोरखपुर
कम्बन्-रामायण (हिन्दी अनुवाद) : एस. महाराजन
काव्यप्रकाश (वामनीटीका सहित) : मम्मट, प्र., भण्डारकर, प्राच्य विद्या संशोधन मन्दिर, पूना १६६५ ई.
काव्यमाला : प्र. चौखम्बा भारती अकादमी, वाराणसी
काव्यमीमांसा : राजशेखर, सं. डा. गंगासागर राय, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
काव्यसंग्रह : वासुदेव, सं. डॉ. वोहेन हेबर्लिन, १६१८
काव्यालंकार : भामह, सं., डॉ. वेचन झा, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी
काशी की पाण्डित्य परम्परा : आचार्य बलदेव उपाध्याय (द्वितीय संस्करण), विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी १६६४ ई.
किन्नर देश में : राहुल सांकृत्यायन
किन्नर लोक-साहित्य में लोक देवता : डॉ. वंशीराम शर्मा
किन्नर लोक-साहित्य : डॉ. वंशीराम शर्मा
किरातार्जुनीयम् (मल्लिनाथीटीकासहित) : भारवि, श्री वेंकटेश्वर प्रेस बम्बई, १६१३ ई.
कुवलयमाला : उद्योतनसूरि
कुरुक्षेत्र : रामधारी सिंह दिनकर,
केरली साहित्यदर्शन : रत्नमयी देवी दीक्षित
कैम्ब्रिज हिस्ट्री आफ इण्डिया : हापकिंस
कौटिल्य अर्थशास्त्र : महर्षि कौटिल्य
गढ़वाल का इतिहास : हरिकृष्ण रतूड़ी
गढ़वाल के लोकनृत्यगीत : डॉ. शिवानन्द नौटियाल
गीतगोविन्द : जयदेव : चौखम्बा विद्यामवन, वाराणसी
गीतादर्शन (भाग-१) अखण्डानन्द सरस्वती
गीताप्रवचन (गीताव्याख्यानमाला) : काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी
गीतारहस्य : बालगंगाधर तिलक

गुजराती एण्ड इट्स लिटरेचर : कन्हैयालाल माणिकलाल मुंशी
ग्रेटर रामायण : डॉ. वी. राघवन्
गौतमधर्मसूत्र : गौतम ऋषि, चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी १९६६ ई.
चउप्पण्ण महापुरिसचरिय : शिलांक, सं. अमृतलाल मोहनलाल भोजक, प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी, अहमदाबाद
चम्पूरामायण : भोजराज, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी १९२९
छान्दोग्योपनिषद् : शाङ्करभाष्य, गीताप्रेस, गोरखपुर
जाबालोपनिषद् : (उपनिषत्-संग्रह) मोतीलाल बनारसीदास, दिल्ली
जानकीपरिणय : रामभद्र दीक्षित,
जानकीहरण : कुमारदास, मित्र प्रकाशन प्राइवेट लिमिटेड इलाहाबाद, १९६७ ई.
जर्नल आफ एशियाटिक सोसायटी : सिल्वाँ लेवी
जिनरत्नकोष :
जैमिनिसूत्र : महर्षि जैमिनि
जैमिनीयाश्वमेध : महर्षि जैमिनि, गीताप्रेस गोरखपुर
जैन साहित्य का इतिहास : नाथूराम प्रेमी
ट्राइबल वेरिएशन्स आफ महाभारत (शोधलेख) : डॉ. कृष्णा कुमारी
ट्रेजर्स आफ इण्डियन आर्ट इन भारत : ओ.पी. टण्डन, भारत कलाभवन, वाराणसी १९८२ ई.
णायकुमारचरित : स्वयंभू
त्रिलोकसारगाथा :
तुलसीनिदेशिका : सं. डॉ. रमानाथ त्रिपाठी
तेलुगु और उसका साहित्य : हनुमच्छास्त्री
तेलुगु लिटरेचर : पी.वी. राजमन्नार (माडर्न इण्डियन लेंग्वेजेज १९५७ ई.)
द कल्चरल हेरीटेज आफ इण्डिया : प्रो. विजनराज चटर्जी
द ग्रेट एपिक आफ इण्डिया : हापकिंस
द महाभारत इन हिमालयन फोकलोर : सुश्री नीरूनन्दा
द रामायण आफ वाल्मीकि : राबर्ट पी. गोल्डमैन
दशकण्ठवधम् : दुर्गाप्रसाद द्विवेदी
द लाइफ आफ हेमचन्द्र :
द्विसंधान महाकाव्य : धनञ्जय
ध्वन्यालोक : आनन्दवर्धन (लोचनटीकासहित), चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी

**नलचम्पू** : त्रिविक्रमभट्ट, चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी १९८१ ई.
**नाट्यदर्पण** : रामचन्द्र; परिमल पब्लिकेशन्स दिल्ली १९८६
**नाट्यशास्त्र** : भरतमुनि, सं. पारसनाथ द्विवेदी प्र.-सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी
**नारदसूत्र** : देवर्षि नारद
**निमाड़ी और उसका साहित्य** : डॉ. कृष्णलाल हंस
**निरुक्त** : यास्क (दुर्गाचार्यवृत्तिसहित), प्र. क्षेमराज श्रीकृष्णदास वेंकटेश्वर प्रेस, मुम्बई १९६५ ई.
**नैषधीयचरित** : श्रीहर्ष, प्र. कृष्णदास अकादमी, वाराणसी १९८४ ई.
**पउमचरिय** : विमल सूरि
**पद्मपुराण** : (जैन काव्य) रविषेण
**पाणिनिकालीन भारत** : डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल
**पापुलर रिलीजन एण्ड फोक लोर आफ नार्दर्न इण्डिया** : विलियम क्रुक
**पुराणविमर्श** : आचार्य बलदेव उपाध्याय, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १९६५ ई.
**पुराणसाहित्यादर्श** : डॉ. बृजेश कुमार शुक्ल, न्यू भारतीय बुक कॉरपोरेशन दिल्ली १९९८ ई.
**प्रतिमानाटक** : भास, (भासनाटकचक्र) सं. आचार्य बलदेव उपाध्याय, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**प्राकृतपैंगलम्** : प्रो. भोलाशङ्कर व्यास
**प्राकृतसाहित्य का इतिहास** : जगदीशचन्द्र जैन
**प्राचीन भारत** : डॉ. राजबली पाण्डेय
**प्राचीन मराठी वाङ्मयाचा इतिहास** : अ.ना. देशपाण्डे
**प्राचीन भारतीय साहित्य** : जैकोबी
**प्राचीन हिन्दी काव्यधारा** : राहुल सांकृत्यायन
**बाँसुरी बज उठी** : जगदीश त्रिगुणायत
**बालरामायण** : राजशेखर, सं. डॉ. गंगासागर राय, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी
**बुद्धचरितः** अश्वघोष, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी १९७२ ई.
**बुन्देली लोकगीत** श्री वासुदेव गोस्वामी
**बृहद्धर्मपुराण** : महर्षि व्यास,
**बैंगाली लेंग्वेज एण्ड लिटरेचर** : डॉ. दिनेशचन्द्र सेन
**बौधायनधर्मसूत्र** : बोधायन

